निर्धारित है। इस प्रकार कनिष्ककालीन चरक और पुष्यमित्रकालीन पतञ्जलि में कम से कम ३०० वर्ष का अन्तर आता है। वस्तुतः पतञ्जलि और चरक भिन्न थे और चरक पतञ्जलि की अपेक्षा भी अत्यन्त प्राचीन थे। इसका विवेचन आगे किया जायगा। संभव है कि कनिष्क के किसी अन्य नामवाले राजवैद्य को उसकी निपुणता और विद्वत्ता के कारण 'चरक' यह उपाधि प्राप्त रही हो और उसने चरक-संहिता का कुछ प्रतिसंस्कार भी किया हो, पर उसे संहिताकार चरक मानना भ्रामक है।

२. कैयट, विज्ञानभिक्षु, स्वामिकुमार, षड्गुरुशिष्य आदि की उक्तियों के आधार पर कुछ लोगों ने पातञ्जल योगसूत्र और व्याकरण महाभाष्यकार पतञ्जलि और चरकसंहिताकार चरक को एक ही व्यक्ति माना है। किन्तु निम्नांकित तथ्यों का विचार करने पर सिद्ध हो जायगा कि यह विचार भी भ्रममूलक है।

महाभाष्य में 'अरुणद्यवनः साकेतम्' वाक्य आया है जो साकेत (अयोध्या) पर हुए मिलिन्द (Menander King of Bactria) के आक्रमण का द्योतक है। इससे मिलिन्द के आक्रमण के बाद ही महाभाष्य की रचना हुई प्रतीत होती है। 'पुष्यमित्रं याजयामः' इस वर्तमानकालिक क्रियारूप के निर्देश से पुष्यमित्र के समय पतञ्जलि की उपस्थिति प्रमाणित है। इस प्रकार ईसा के पूर्व द्वितीय और तृतीय शताब्दी में पतञ्जलि का होना निर्विवाद है। यदि पूर्वोक्त मतानुसार कनिष्क के राजवैद्य रूप में चरक को माना जाय तो पतञ्जलि के ३-४ सौ वर्ष बाद का काल चरक का होता है। अतः यह दोनों एक व्यक्ति नहीं हो सकते। आगे यह प्रमाणित किया जायगा कि चरक पतञ्जलि से भी प्राचीन थे।

महाभाष्य में चरक का और चरक में पतञ्जलि का कहीं उल्लेख नहीं है। इतने बड़े ग्रन्थों में जहाँ अन्य अनेक आचार्यों का नामोल्लेख हो तथा अपना ही परिचय विभिन्न रूपों में हो, अपने दूसरे महत्त्व के नाम का उल्लेख न हो यह आश्चर्यजनक ही है। भाष्यकार के लिए 'गोनर्दीय' पर्याय का प्रयोग हुआ है। यह देशपरक संज्ञा है अर्थात् भाष्यकार गोनर्द देश के थे। 'एङः प्राचां देशे' इस सूत्र के वार्तिक के उदाहरण रूप में काशिका में 'गोनर्दीय' का प्रयोग होने से यह निश्चय ही कोई पूर्वीय प्रदेश सिद्ध होता है। गोनर्द शब्द का ही अपभ्रंश 'गोण्डा' (उत्तरप्रदेश के पूर्वोत्तर भाग का एक जिला) है ऐसा कतिपय विचारकों का मत है। कुछ लोग काश्मीर के किसी राजा गोनर्द के नाम पर कश्मीर को ही गोनर्द प्रदेश मानते हैं पर राजतरंगिणी आदि ग्रंथों में या कहीं भी कश्मीर जैसे प्रसिद्ध और बहुवार स्मृत स्थान का नाम गोनर्द नहीं आया है। चरकसंहिता के अध्ययन से प्रतीत होता है कि चरक का निवासस्थान कहीं भारत के पश्चिमोत्तर भाग में ही था। भाष्य में पाटलिपुत्र का बार-बार उल्लेख है पर चरकसंहिता में उसका नाम कहीं भी नहीं आया है बल्कि काम्पिल्य राजधानी और पश्चिमोत्तर प्रदेश के अनेक स्थलों

का उल्लेख है। अतः सिद्ध होता है कि चरक पश्चिमोत्तर प्रदेश के और पतञ्जलि पूर्वीय प्रदेश के थे और दोनों एक नहीं थे।

चरकसंहिता की भाषा प्रसादगुणयुक्त है तो भाष्य की भाषा बड़ी क्लिष्ट है। महाभाष्य में कतिपय स्थलों पर आयुर्वेदसम्बन्धी विषयों का उल्लेख होने से भाष्यकार का आयुर्वेदज्ञ होना तो प्रमाणित होता है पर भाष्य में उल्लिखित उत्कन्दन आदि रोगों की चर्चा भी चरकसंहिता में नहीं है। 'दधित्रपुषं ज्वरम्' आदि निदान-सम्बन्धी मतों का चरक ने उल्लेख नहीं किया है। महाभाष्य में अग्निवेश, जतूकर्ण आदि का उल्लेख प्रसङ्ग आने पर भी कहीं नहीं किया है। उक्थादिगण के उदाहरण-प्रसंग में अन्य अनेक विद्याओं का उल्लेख करते हुए भी आयुर्विद्या का उल्लेख नहीं किया है। योगसूत्र और महाभाष्य में पातञ्जल शब्द जोड़ते हुए भी अग्निवेशतन्त्र के प्रतिसंस्कृत ग्रन्थ में पातञ्जल के स्थान पर चरक नाम होना भी चरक और पतञ्जलि के अनैक्य का ही समर्थन करता है।

चरकसंहिता के शारीरस्थान के प्रथम और पंचम अध्यायों में योग और मोक्ष का जो विवेचन किया गया है उसका पातञ्जल योगसूत्र के साथ तुलनात्मक विवेचन करने पर दोनों में पूर्ण समानता है ऐसा नहीं कह सकते हैं।[1]

व्याकरण-मञ्जूषा में 'आप्तो नामानुभवेन वस्तुतत्त्वस्य कार्त्स्न्येन निश्चयवान् रागादिवशादपि नान्यथावादी यः स इति चरके पतञ्जलिः' तथा चरक-चतुरानन चक्रपाणि-कृत चरकसंहिता की टीका के प्रारम्भ में—

पातञ्जलमहाभाष्यचरकप्रतिसंस्कृतैः ।
मनोवाक्कायदोषाणां हर्त्रेऽहिपतये नमः ॥

इन दोनों उद्धरणों के आधार पर चरक और पतञ्जलि में अभेद सिद्ध करने का प्रयास भी भ्रममूलक है। श्री नागेशभट्ट द्वारा उद्धृत वचन इसी रूप में चरकसंहिता में कहीं नहीं मिलता किन्तु यह चरकोक्त आप्त लक्षणों का अनुवाद या व्याख्या ही है। वस्तुतः नागेश की उक्ति का आधार भिन्न है। यहाँ 'चरके पतञ्जलिः' का अर्थ 'चरकोपरि पतञ्जलिः' है अर्थात् चरक की व्याख्या में पतञ्जलि ने कहा है। आर्यप्रदीप ग्रन्थ में पतञ्जलि द्वारा चरक की एक व्याख्या का उल्लेख भी है। आषाढवर्मा ने परिहारवार्तिक नामक चरकव्याख्या में पातञ्जल वार्तिक पर आक्षेप किया था यह भी उल्लेख मिलता है। इस प्रकार चरक पर पातञ्जल वार्तिक या व्याख्या या पतञ्जलि द्वारा उसका प्रतिसंस्कार होना लक्षित है। यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि नागेश भट्ट १७वीं या १८वीं ईशवीय शताब्दी में हुए और इनके ऊपर भी इनके पूर्ववर्ती भोज आदि के मत का प्रभाव होना असम्भव

---

१. अधिक विस्तृत विवेचन के लिए नेपालराजगुरु स्व० पं० हेमराज जी लिखित तथा चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी से प्रकाशित 'काश्यपसंहिता' का उपोद्घात देखिए।

नहीं है। अतः इनके आधार पर चरक और पतञ्जलि में अभेद प्रमाणित करना उचित नहीं प्रतीत होता विशेषतः जब कि इस अभेद के विरुद्ध पुष्ट प्रमाण उपलब्ध हैं। सम्भवतः इसी आधार पर बाद में उक्त पातञ्जल वार्तिक या व्याख्या की अनुपलब्धि से प्रतिसंस्कर्ता रूप में चरक और पतञ्जलि में अभेद माना जाने लगा। वाग्भट, नावनीतककार तथा दृढबल आदि प्राचीनों ने सर्वत्र चरक का ही स्मरण किया है। इन्होंने कहीं भी पतञ्जलि का उल्लेख नहीं किया है।

श्री चक्रपाणि दत्त जी के 'चरकप्रतिसंस्कृतैः' इस वाक्य से भी यही होता है कि पतञ्जलि ने चरक संहिता का प्रतिसंस्कार किया था न कि उसका निर्माण; अन्यथा अग्निवेश तन्त्र का प्रतिसंस्कृत रूप चरक संहिता होने से चरक की अपेक्षा अग्निवेश का नामोल्लेख किया गया होता।

पाणिनि सूत्रों में चरक का उल्लेख आया है—'कठचरकाल्लुक्' ( ४।३।१०७ ) तथा 'माणवचरकाभ्यां खञ्' ( ५।१।११ )। कुछ लोगों का कहना है कि इन सूत्रों में चरक शब्द यजुर्वेद की शाखा का निर्देशक है। किन्तु इसे व्यक्तिवाची मानना ही उचित है। हरिनामामृत व्याकरण के 'चरकोऽपि मुनिस्तेन प्रोक्तं चरकं वैद्यकशास्त्रमधीयते विदन्ति वा चरकाः' इस लेख से सिद्ध है कि चरक पाणिनि से भी पूर्ववर्ती थे। पाणिनि को ऐतिहासिकों ने पतञ्जलि से ५०० वर्ष से भी पूर्व का माना है। चरक भी पाणिनि से कम से कम ५०० वर्ष पूर्व के होंगे। इसलिए पतञ्जलि और चरक को एक मानना उचित नहीं प्रतीत होता।

शतपथब्राह्मण में भी चरक का उल्लेख है। याज्ञवल्क्य और चरक दोनों वैशम्पायन के शिष्य थे यह तो विभिन्न प्राचीन ग्रन्थों से प्रमाणित है ही।

शतपथब्राह्मण और याज्ञवल्क्यस्मृति तथा चरकसंहिता में शारीरविषयक बहुत से विवेचन एक समान मिलते हैं, जैसे चरक और याज्ञवल्क्य दोनों ने अस्थि-संख्या ३६० बताई है। दैव और पुरुषकार के सम्बन्ध में दोनों में शब्दशः मतैक्य है। चरक और याज्ञवल्क्य दोनों वैशम्पायन के शिष्य और सतीर्थ्य थे। चरक ने चरकसंहिता और याज्ञवल्क्य ने याज्ञवल्क्यस्मृति का निर्माण किया। दोनों समकालीन थे।

योगसूत्र और महाभाष्यकार पतञ्जलि को भी एक मानना उचित नहीं है, क्योंकि महाभाष्य में योगशास्त्र के सिद्धान्तों का उल्लेख नहीं है। योगसूत्र का भाष्य स्वयं व्यासदेव ने किया जो बादरायण भाष्य के नाम से प्रसिद्ध है। इससे सिद्ध है कि योगसूत्रकार पतञ्जलि व्यास से भी पूर्ववर्ती थे। भगवान् व्यास कौरवों और पाण्डवों के पूर्वज और चरक तथा याज्ञवल्क्य के गुरु वैशम्पायन के भी गुरु थे। अतः यह ईसा से तीन हजार वर्ष से भी अधिक समय पूर्व के हुए। महर्षि पतञ्जलि भी इनसे कम से कम ५०० वर्ष पूर्व के तो रहे ही होंगे। महाभाष्यकार पतञ्जलि का समय ईसा

से लगभग २०० वर्ष पूर्व का बताया जा चुका है। इस प्रकार भाष्यकार और योगसूत्रकार पतञ्जलि के समय का अन्तर लगभग तीन हजार वर्ष से भी अधिक होता है। अतः यह दोनों एक नहीं प्रतीत होते। योगसूत्रकार, चरकसंहिता के वार्तिककार और महाभाष्यकार पतञ्जलि तीनों में अभेद मानना केवल नाम की एकता और जनश्रुति पर ही आधारित है, जैसे कि निम्नलिखित श्लोक में शबरस्वामी के ६ पुत्रों का वर्णन किया गया है—

ब्राह्मण्यामभवद्वराहमिहिरो ज्योतिर्विदामग्रणी-
राजा भर्तृहरिश्च विक्रमनृपः क्षत्रात्मजायामभूत्।
वैश्यायां हरिचन्द्रवैद्यतिलको जातश्च शंकुः कृती
शूद्रायाममरः षडेव शबरस्वामिद्विजस्यात्मजाः॥

मीमांसाभाष्यकार शबरस्वामी ईसा से लगभग १५० वर्ष पूर्व हुए। वराहमिहिर आदित्यसेन के पुत्र थे। इनका जन्म ५०५ ई० और निधन ५८७ ई० में हुआ। मालवा के गन्धर्वसेन के पुत्र भर्तृहरि और यशोधर्म-विक्रमादित्य छठी शताब्दी में हुए। हरिचन्द्र आर्द्रदेव के पुत्र थे तथा इनका समय छठी और सातवीं शताब्दी का संगम प्रमाणित है। शंकु कवि का समय नवम तथा अमरसिंह की स्थिति पांचवीं या छठी शताब्दी में मानी जाती है। पूर्वोक्त श्लोक में इन सबको ईसा से १५० वर्ष पूर्व के शबरस्वामी का पुत्र बताया गया है।

भावप्रकाश में वर्णित चरक का शेषावतारादि कथन भी लोकप्रसिद्धि पर ही आधारित प्रतीत होता है। कपिष्ठल-चरक ने चरकसंहिता का निर्माण किया यह मत भी प्रमाणहीन है, क्योंकि यजुर्वेद के ८६ भेदों में 'चरका नाम द्वादश भेदाः यथा कपिष्ठलाः चरकाः' आदि, यहाँ चरक शाखा में १२ भेद बताए गए हैं। उनमें 'कपिष्ठलाः' एक स्वतन्त्र उपभेद है। यद्यपि कपिष्ठल एक गोत्रप्रवर्तक ऋषि थे, प्रवरमाला में इनका नामोल्लेख भी है पर चरकसंहिता के साथ या आयुर्वेद के साथ इनका कोई सम्बन्ध होने का कहीं भी उल्लेख नहीं है।

उपर्युक्त विवरणों को देखते हुए यही मानना उचित प्रतीत होता है कि अग्निवेशतन्त्र के प्रतिसंस्कर्ता चरक याज्ञवल्क्य के सतीर्थ्य और वैशम्पायन के शिष्य थे और यह ईसा से २००० वर्ष के लगभग पूर्ववर्ती थे। पाश्चात्त्य चिकित्सापद्धति के आचार्य हिपोक्रिटीस ( ई० पू० ६०० ) ने भी इनके सिद्धान्तों का भाव लिया है ऐसा कुछ विद्वानों का मत है।

इनके चरकसंहिता ग्रन्थ में भारत के पश्चिमोत्तर प्रदेश का ही अधिक और विशद वर्णन होने से यह भी उसी प्रदेश के प्रतीत होते हैं। सम्भवतः नागवंश में इनका जन्म हुआ था। इसी आधार पर भावप्रकाश आदि में इन्हें शेषावतार माना गया है।

दृढबल—वर्तमानकाल में उपलब्ध चरकसंहिता में स्पष्ट रूप से वर्णित है कि इस संहिता के चिकित्सा स्थान के १७ अध्याय और १२-१२ अध्याय के कल्प और सिद्धि स्थान नहीं मिलते थे जिन्हें कपिलबल के पुत्र दृढबल ने विभिन्न संहिताओं से सारसंग्रह कर पूरा किया। ये शैव थे और पञ्चनदपुर के रहनेवाले थे (देखिए च. चि. ३० और सिद्धि १२)। पञ्चनदपुर का अर्थ स्व० कविराज गंगाधर जी ने काशीपुरी किया है। किन्तु पञ्चनद शब्द पञ्जाब के लिए प्रसिद्ध है, उसके किसी महत्त्व के नगर का ही संकेत पञ्चनदपुर से होता है। श्रीहालदार महोदय इसे वर्तमान लाहौर मानते हैं। राजतरंगिणी में भी पञ्चनदपुर का उल्लेख है। उसके अनुसार वितस्ता और सिंधु नदियों के सङ्गमस्थल के पास 'पंजपनोर' नामक स्थान को ही कुछ विद्वान् पञ्चनदपुर मानते हैं और इस प्रकार दृढबल को काश्मीरी भी स्वीकार करते हैं।

काथ ( Keith ) तथा उनके ही अनुसार अन्य कुछ लोग इनका समय ८वीं या ९वीं ई० शताब्दी मानते हैं किन्तु वाग्भट ने चरकसंहिता के उस भाग से भी कुछ वचनों का संग्रह किया है जिसकी पूर्ति दृढबल ने की है। इससे ये वाग्भट के पूर्ववर्ती प्रतीत होते हैं। वाग्भट का काल तीसरी ईसवीय शताब्दी का अन्त या चतुर्थ का आरम्भ प्रमाणित है। अतः दृढबल का समय वाग्भट से लगभग २०० वर्ष पूर्व का मानना युक्तिसङ्गत है।

चरकसंहिता के जितने अंश की पूर्ति इन्होंने की है वह चिरकाल तक चरकोत्तरतन्त्र के नाम से प्रसिद्ध था। १३वीं शताब्दी तक के टीकाकारों ने इसका उल्लेख किया है। इससे यह भी सम्भावना होती है कि लोगों ने इन्हें भी चरक नाम या उपाधि से विभूषित किया हो और समयसाम्य की दृष्टि से यह भी असम्भव नहीं कि कनिष्ककालीन जिस चरक का उल्लेख हुआ है वे यही रहे हों।

इनके पिता का नाम कपिलबल था यह स्वयं इन्होंने लिखा है—

अस्मिन्सप्तदशाध्यायाः कल्पाः सिद्धय एव च।
नासाद्यन्तेऽग्निवेशस्य तन्त्रे चरकसंस्कृते।
तानेतान् कापिलबलो शेषान् दृढबलोऽकरोत्॥

इस प्रकार अग्निवेशकृत तन्त्र चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत और कालवशात् खण्डित अंश की पूर्ति दृढबल द्वारा होकर वर्तमान चरकसंहिता रूप में उपलब्ध है। दृढबल ने स्वयं कहा है—

विस्तारयति लेशोक्तं संक्षिपत्यतिविस्तरम्।
संस्कर्ता कुरुते तन्त्रं पुराणं च पुनर्नवम्॥

इससे यह सिद्ध है कि मूलतन्त्र में प्रतिसंस्करणों के कारण परिवर्तन होने से उपलब्ध संहिता मूल अग्निवेश-तन्त्र से प्रायः भिन्न हो गयी है। प्राचीन टीकाओं

में अग्निवेश के नाम से उद्धृत बहुत से वचन इस संहिता में नहीं मिलते हैं।

प्रस्तुत संहिता में ४ प्रकार के सूत्र मिलते हैं—१. गुरुसूत्र, यथा—एकोऽपि ह्यनेकां संज्ञां लभते कार्यान्तराणि कुर्वन् ( च. सू. अ. ४ )। २. शिष्यसूत्र, यथा—नैतानि भगवन् पञ्चकषायशतानि पूर्यन्ते तानि-तानि ह्येवाङ्गानि सम्प्लवन्ते तेषु-तेषु कषायेष्विति ( च. सू. अ. ४ )। ३. प्रतिसंस्कर्तृसूत्र, यथा—तमुवाच भगवानात्रेयः। ४. एकीयसूत्र, यथा—'आत्मजः पुरुषो रोगाश्चात्मजा कारणं हि सः, इत्यादि ( च. सू. अ. २५ )।

टीकाकार—इस ग्रन्थ की विशेषता आरम्भ में ही बता दी गई है। इसकी विशेषता का ही प्रभाव है कि इसके पूर्व की, साथ की और बाद की संहिताएँ काल-कवलित हो गईं। उनमें से कुछ का नाम भी मिट गया है और कुछ टीकाकारों की कृपा से नामशेष मात्र रह गयी हैं, किन्तु यह संहिता नव-नव रूप में आज भी उपस्थित है और अपने विषय की सर्वमान्य संहिता है। इसका प्रचार सम्पूर्ण भारत ही नहीं विदेशों में भी हुआ। संस्कृत के अतिरिक्त विभिन्न भाषाओं में इसके अनुवाद भी हुए। इसकी अनेक टीकाएँ लिखी गयीं और आज भी लिखी जा रही हैं। यह विचारकों को नित्य नयी-नयी विचार-सामग्री उपलब्ध करा रही है।

इस संहिता की अनेक टीकायें उपलब्ध टीकाओं अथवा संग्रहग्रन्थों में उल्लिखित हैं। किन्तु उनमें से केवल कुछ टीकाएँ ही आज उपलब्ध हैं। अब तक जिन टीकाओं का कोई भी निर्देश प्राप्त हो सका है उनका उल्लेख किया जा रहा है।

१. पातञ्जल वार्तिक—तृतीय या द्वितीय ईसापूर्व शताब्दी में इसे महाभाष्यकार पतञ्जलि ने लिखा था। आषाढवर्मा के 'परिहारवार्तिक' तथा रामचन्द्र दीक्षित-रचित पतञ्जलिचरित में इसका उल्लेख है—'वैद्यकशास्त्रे वार्तिकानि च ततः'। पतञ्जलि-रचित 'वातस्कन्ध-पैत्तस्कन्धोपेत-सिद्धान्तसारावली' नामक ग्रन्थ लन्दन के इण्डिया आफिस पुस्तकालय में उपलब्ध है ( See Trien Cat. of Mss 1916-19, Vol. III Part I Sanskrit B. R. No. 2371, P. 3271 )। पतञ्जलि ने रसशास्त्र पर भी एक ग्रन्थ लिखा है ऐसा लोग मानते हैं। किन्तु रसतन्त्र का प्रचार छठी शताब्दी के पूर्व न होने से यह पतञ्जलि और भाष्यकार एक ही थे, इसमें सन्देह है।

२. भट्टार हरिचन्द्र ( छठी या सातवीं शताब्दी ई० )—यह गौडाधिपति शशाङ्क देव ( नरेन्द्रदेव ) के राजवैद्य थे। इनके पिता का नाम आर्द्रदेव था। इनकी टीका की बाद के टीकाकारों ने भी बड़ी प्रशंसा की है। यथा—

व्याख्यातरि हरिचन्द्रे श्रीजेज्जटनाम्नि सति सुधीरे।
अन्यस्यायुर्वेदे व्याख्या धाष्ट्र्यं समावहति॥ ( चन्द्रटः )

३. आषाढवर्मा ( नवम शताब्दी ई० ) कृत 'परिहारवार्तिक' का निर्देश सत्रहवीं शताब्दी तक के विद्वानों ने किया है।

४. हिमदत्त ( नवम ई० श० ) कृत टीका का उल्लेख जेज्जट ने किया है।

५. जेज्जट ( जैयट ९–१० ई० श० ) ने 'निरन्तरपदव्याख्या' नामक उत्तम टीका लिखी है। यह 'काव्यप्रकाश'कार कैयट के पिता थे। भाष्य-प्रदीप में लिखा है 'कैयटो जैयटात्मजः'। कहीं-कहीं इनका नाम 'उव्वट' भी आया है। कुछ लोगों ने इन्हें वाग्भट का शिष्य माना है।

६. कार्तिककुण्ड ( ९ या १० शताब्दी ई० )—सम्भवतः यह सिद्धयोग या वृन्दमाधवकार वृन्दकुण्ड के भाई थे।

७. सुधीश्वर ( सुधीर १०–११ श० ई० )—इन्होंने भी चरकसंहिता तथा 'माधवनिदान' पर उत्तम टीका लिखी थी। चन्द्रट ने हरिचन्द्र और जेज्जट की कोटि में इनकी गणना की है।

८. अमृतप्रभ ( १०–११ ई० श० )—चन्द्रट ने इनकी 'चरकन्यास' नामक टीका का उल्लेख किया है।

९. नरदत्त ( १०–११ ई० श० )—इन्होंने 'बृहत्तंत्रप्रदीप' नाम की टीका लिखी थी, ये चक्रपाणिदत्त के गुरु थे।

१०. गयदास ( १० ई० श० )—इन्होंने चरक पर भी टीका लिखी थी जो उपलब्ध नहीं है। किन्तु सुश्रुतसंहिता पर इनकी लिखी पञ्जिका या न्यायचन्द्रिका या चन्द्रिका नाम से प्रसिद्ध उत्तम टीका आंशिक रूप से आज भी उपलब्ध है।

११. चन्द्रट ( ११ ई० श० )—इन्होंने चरक और सुश्रुतसंहिताओं के काल-वशाद् दुष्ट पाठों का सुधार मात्र किया है। इन्होंने कई वैद्यक ग्रन्थों की रचना की है जिनमें अनेक प्राचीन आचार्यों, ग्रन्थों, टीकाओं और टीकाकारों का उल्लेख है।

१२. चक्रपाणि दत्त ( ११वीं शताब्दी ई० )—इन्होंने 'आयुर्वेददीपिका' नाम की अतिसुन्दर टीका चरकसंहिता पर की है जो आज भी उपलब्ध है। इनकी योग्यता से प्रभावित होकर तात्कालिक विद्वद्-वैद्यसमाज ने इन्हें 'चरकचतुरानन' उपाधि से भूषित किया। 'वीरभूम' बंगाल के मयूरग्राम-निवासी लोध्रवंशी नारायणदत्त इनके पिता थे। चक्रपाणिदत्त बाद में गौड़ाधिपति नयपाल के प्रधान मन्त्री हुए। इन्होंने सुश्रुतसंहिता पर भी 'भानुमती' टीका की। यह भी आंशिक रूप में प्रकाशित है। इसके लिए इन्हें 'सुश्रुतसहस्रनयन' उपाधि प्राप्त हुई थी। इन्होंने चक्रदत्तसंग्रह, शुभङ्कर, सर्वसारसंग्रह, द्रव्यगुणसंग्रह, वैद्यकोष आदि ग्रंथों का प्रणयन किया था। इनकी टीका और 'चक्रदत्तसंग्रह' ग्रन्थ में अनेक प्राचीन और समकालीन आचार्यों, ग्रन्थों और टीकाओं का उल्लेख है। इन्होंने भी चरकोत्तर तन्त्र ( दृढबल-प्रणीत ) का उल्लेख किया है। चक्रदत्त पर

तेरहवीं शताब्दी में निश्चयकर नामक वैद्य ने 'रत्नप्रभा' नाम की टीका लिखी थी जिसमें से प्राचीन आचार्यों और ग्रंथों की एक बहुत बड़ी सूची श्रीगुरुपद हालदार महोदय ने संग्रह कर 'वृद्धत्रयी' नामक ग्रंथ में प्रकाशित की है। यह सूची इतिहासकारों के लिए बड़े महत्त्व की वस्तु सिद्ध होगी।

१३. श्रीकृष्ण वैद्य ( ११वीं ई० श० ) ने भी चरकभाष्य लिखा था। सम्भवतः ये विहार प्रदेश के निवासी थे और 'विश्वप्रकाशकार' महेश्वर वैद्य के पिता या पितामह थे।

१४. श्रीब्रह्मदेव ( ११वीं ई० श० ) ने चरक और सुश्रुतसंहिता पर टीका लिखी थी। डल्हणाचार्य ने भी इनका उल्लेख किया है।

१५. गदाधर ( ११वीं ई० श० ) ने भी एक टीका लिखी थी। यह वंगसेन के पिता थे।

१६. वाप्यचन्द्र (११–१२वीं ई० श०) ने चरक की टीका और 'वाप्यचन्द्र तन्त्र' का प्रणयन किया था।

१७. ईशानदेव ( त्रिपुराधिपति—११–१२वीं ई० श० ) की टीका से बहुत से उद्धरण माधवनिदान की मधुकोष व्याख्या में मिलते हैं।

१८. बकुल ( ११वीं ई० श० )—इनकी टीका का भी उल्लेख मधुकोष में है।

१९. ईश्वरसेन—कुछ लोग बकुलेश्वरसेन यह पूरा नाम मानते हैं तो कुछ लोग ईश्वरसेन को पृथक् मानते हैं। वैद्य-कुल-पञ्जिका से यह सिद्धेश्वरसेन के पुत्र प्रतीत होते हैं।

२०. जिनदासगणिमहत्तर ( ११–१२वीं ई० श० ) की भी एक टीका का उल्लेख चक्रदत्त की 'रत्नप्रभा' टीका में है।

२१. सुदान्तसेन ( १२वीं ई० श० ) का निर्देश विजयरक्षित और शिवदास सेन ने किया है।

२२. गुणाकर ने भी १३वीं ई० श० में चरकवृत्ति लिखी थी ऐसा डा० कार्डियर ने लिखा है।

२३. शिवदाससेन ( १६वीं ई० श० ) ने 'चरकतत्त्वप्रदीपिका' के अतिरिक्त अष्टाङ्गहृदय, चक्रदत्त, योगरत्नाकर और द्रव्यगुणसंग्रह पर भी टीकाएँ लिखी थीं। इनके पिता अनन्तसेन बार्बाकशाह के राजवैद्य थे।

२४. गङ्गाधर कविराज ( १९वीं शताब्दी ई० )—आपका जन्म १७९८ ई० में जैसोर जिले के भागुरा ग्राम में हुआ था। आपके पिता का नाम भवानीदास राय था। अपने नाना से व्याकरण-दर्शन आदि का अध्ययन कर १८ वर्ष की आयु में राजशाही के कविराज रमाकान्त सेन से आयुर्वेद का अध्ययन कर आपने प्रथम कलकत्ता और बाद में मुर्शिदाबाद में चिकित्सा कार्य किया। आप अत्यन्त यशस्वी और सिद्धहस्त वैद्य थे। आपकी प्रतिभा सर्वतोमुखी थी। आपने चरकसंहिता पर

'जल्प-कल्प-तरु' नामक अत्यन्त विस्तृत टीका का निर्माण किया। इस टीका को पढ़ने और समझने के लिए बड़ी योग्यता की आवश्यकता होती है। इस टीका मात्र से ही आप का अगाध पाण्डित्य प्रकट होता है। आपने उपनिषद्, दर्शन, स्मृति, कर्मकाण्ड, व्याकरण, ज्योतिष, साहित्य, आयुर्वेद आदि विषयों पर लगभग १०० ग्रन्थों अथवा टीकाओं का निर्माण किया है। आपका तैत्तिरीयोपनिषद् भाष्य भी अत्यन्त महत्त्व का है। आपका विद्यावंश राजस्थान से बंगाल पर्यन्त सम्पूर्ण उत्तर भारत में व्याप्त है। इस युग के मूर्तिमान आयुर्वेदस्वरूप श्रद्धेय गुरुवर कविराज श्री सत्यनारायण जी शास्त्री इन्हीं की शिष्य-परम्परा में हैं। आपके गुरु ऋषिकल्प चरकाचार्य स्व० धर्मदास कविराज जी स्वनामधन्य कविराज गङ्गाधर जी के शिष्य श्री परेशनाथ सेन के शिष्य थे। १८५५ में आप स्वर्गवासी हुए।

२५. योगीन्द्रनाथ सेन ( १८७१ से १९१८ ई० )—आप कविराज गङ्गाधर जी के शिष्य महामहोपाध्याय श्री द्वारकानाथ सेन के पुत्र थे। आपने 'चरकोपस्कार' नामक सारगर्भित किन्तु सरल संस्कृत में एक अत्यन्त उपयोगी टीका की रचना की है चिकित्सास्थान के चौदहवें अध्याय तक की इनकी टीका प्रकाशित है। शेष की पूर्ति के लिए ऋषिकुल आयुर्वेद महाविद्यालय हरद्वार के अध्यक्ष स्व० ज्ञानेन्द्रनाथ सेन से अनुरोध कर आप स्वर्गवासी हुए। कविराज ज्ञानेन्द्रनाथ जी ने उसे पूरा तो किया पर वह प्रकाशित नहीं हो पायी ऐसी सूचना है।

२६. यादव जी त्रिकम जी आचार्य ( १८८१ से १९६१ )—आपका जन्म पोरबन्दर में हुआ था और कार्यक्षेत्र बम्बई में रहा। आपने अनेक आयुर्वेदिक ग्रन्थों का संशोधन, सम्पादन और प्रणयन किया। चरकसंहिता मूल एवं चक्रपाणिकृत आयुर्वेद-दीपिका टीका का विभिन्न लिखित पुस्तकों से मिलान कर शुद्ध संस्करण सर्वप्रथम आपके ही सम्पादकत्व में प्रकाशित हुआ।

२७. कविराज ज्योतिश्चन्द्र सरस्वती ने भी संस्कृत भाषा में एक टीका का निर्माण करना आरम्भ किया था। सन् १९४० के लगभग नमूने के तौर पर शारीरस्थान के प्रथम अध्याय मात्र की टीका छपी हुई देखने को मिली थी। पर वह पूर्णरूप से सामने नहीं आयी। पता नहीं, वह पूरी हुई या नहीं।

२८. अविनाशचन्द्र—आपने १९वीं ई० शताब्दी के अन्त में सर्वप्रथम चरक-संहिता का अंग्रेजी में अनुवाद प्रकाशित किया था।

२९. डा० प्राणजीवन मेहता की अध्यक्षता में गठित सम्पादकमण्डल के प्रयास से श्रीमती गुलाबकुंअर बा आयुर्वेद ट्रस्ट जामनगर द्वारा अंग्रेजी, हिन्दी और गुजराती भाषा में अनुवाद के साथ विविध विवेचन और विवरण युक्त ग्रंथ ६ खण्डों में सन् १९४७ में प्रकाशित हुआ है।

३०. अरबी और फारसी भाषाओं में भी इसके अनुवादों का निर्देश प्रोफेसर विल्सन ने किया है। अरबी में ८वीं ई० श० में तथा फारसी में उसके भी पूर्व ये अनुवाद हुए थे।

३१. हिन्दी भाषा में अनुवाद सर्वप्रथम लाहौर से पं० ज्वालाप्रसाद जी ने और सम्भवतः पटियाला के वैद्यरत्न पं० रामप्रसाद जी ने भी प्रकाशित किया था। बाद में कुछ औरों ने भी प्रयास किया।

जैसा कि इस वक्तव्य के आरम्भ में ही कहा गया है आज के युग की माँग है कि अधिकांश जनों के समझने के लिए; अन्य चिकित्सा-पद्धतियों के अध्यापकों, चिकित्सकों और विद्यार्थियों को भी आकृष्ट करने के लिए; न केवल हिन्दी या अंग्रेजी भाषा में इसका उत्तम अनुवाद हो वरन् विषयों के स्पष्टीकरण एवं लोगों की भ्रान्त धारणाओं के निवारणार्थ अर्वाचीन चिकित्सा-विज्ञान के साथ तुलनात्मक विवेचन के साथ एक प्रामाणिक टीका प्रकाशित की जाय। यह कार्य न तो सरल था न एक व्यक्ति के वश का था। अतः प्रकाशक महोदय ने प्राच्य और पाश्चात्य उभयविध चिकित्सा-पद्धतियों से परिचित विद्वानों का एक सम्पादक-मण्डल संगठित किया। भूतभावन भगवान् विश्वनाथ की असीम अनुकम्पा से आज यह ग्रन्थ सुसम्पन्न होकर विद्वज्जनों के समक्ष उपस्थित है।

इसकी सुरूप-सम्पन्नता में सर्वोपरि महत्त्व सर्वतन्त्रस्वतन्त्र राष्ट्रवैद्य पद्मभूषण आयुर्वेदावतार श्रद्धेय गुरुवर कविराज श्री पं० सत्यनारायणजी शास्त्री के उदार आशीर्वाद एवं सत्परामर्श का है। जनकल्याण और शिष्यवत्सलता से ही प्रेरित होकर अपनी अतिव्यस्त दिनचर्या से कुछ समय निकालकर अग्निवेशादि के प्रति आत्रेय के सूत्र के समान अल्पपदों में किन्तु सारगर्भित शुभाशंसात्मक भूमिका लिखकर आपने हम सबको अनुगृहीत किया है।

कविराज रामरक्षजी पाठक, संचालक केन्द्रीय आयुर्वेदान्वेषण-संस्था, जामनगर को जितना भी साधुवाद दिया जाय, कम है; क्योंकि इस संस्करण के कृत्यवर्त्म-सदुपन्यास में विशेष श्रेय उन्हीं का है।

इस निबन्ध की पूर्ति के लिये अनेक पुरातत्त्वविदों की रचनाओं का आश्रय लेना पड़ा है जिनमें स्वर्गीय म० म० कविराज गणनाथ सेन कृत प्रत्यक्षशारीरम् का उपोद्घात, नेपाल–राजगुरु स्वर्गीय पं० हेमराजशर्मा कृत काश्यपसंहिता का उपोद्घात एवं श्री गुरुपद हालदार लिखित 'वृद्धत्रयी' मुख्य हैं। इन विद्वानों के हम हृदय से आभारी हैं। अमर भारती एवं आयुर्वेद के परम भक्त बाबू जयकृष्णदास जी गुप्त, संस्थापक चौखम्बा संस्कृत सीरीज तथा चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी की अनुपम उदारता और तत्परता अत्यन्त श्लाघनीय है जिसके कारण ही यह महत्त्वपूर्ण संस्करण प्रकाशित हो सका है।

हम आशा करते हैं कि प्रस्तुत टीका अपने ढंग की अनोखी और अत्युपयोगी विशेषतः विभिन्न चिकित्सा-पद्धतियों की चौड़ी खाई को पाटने में सहायक सिद्ध होगी। यह तो नहीं कह सकते कि यह सर्वाङ्गपूर्ण और त्रुटिरहित है किन्तु सहृदय विद्वानों का उचित सहयोग और सत्परामर्श प्राप्त रहा तो अगले संस्करण में इसे और भी विकसित और त्रुटिरहित बनाने का प्रयास किया जायगा।

यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः
ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च।
प्रियो देवानां दक्षिणायै दातुरिह भूयासमयं मे कामः समृद्ध्यतामुपमादो नमतु।

( यजुर्वेद )

इस ग्रन्थ के द्वारा समाज का प्रत्येक वर्ग और व्यक्ति आयुर्वेद का यथावत् ज्ञान लाभ कर विश्व के मानव मात्र के कल्याण, दीर्घायु, सुखायु और हितायु साधन में समर्थ हो, विरोधियों के भी भ्रम दूर हों और वह भी इसका समादर करें एवं विश्व में आयुर्वेद का प्रचार हो यही कामना है।

# प्रकाशकीय वक्तव्य

हमारे पौर्वात्य प्रकाशनों ने सदैव अग्रणी रहकर देश-विदेशं में भारतीय संस्कृति के प्रसार में अपना योगदान किया है। उसी परम्परा में प्रकाशित चरकसंहिता का यह सर्वांगपूर्ण संस्करण पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए अपार हर्षानुभव हो रहा है।

सर्वविदित है कि अत्यन्त प्राचीन यह संहिता-ग्रन्थ भारतीय चिकित्साविज्ञान के सभी अंगों से समन्वित होने के कारण चिकित्सा-शास्त्रियों के लिये परम उपादेय है। किसी एक व्यक्ति द्वारा इसका लेखन या सुसम्पादन संभव न था, अतः देश के चिकित्साशास्त्र-मर्मज्ञ शीर्षस्थ अनुभवी विद्वानों द्वारा इसका सम्पादन कराने की योजना बनाकर विद्वानों से सम्पर्क स्थापित किया गया और निम्नलिखित चिकित्सा-मर्मज्ञ विद्वानों की समिति बनायी गयी।

**शुभाशंसक :**

आयुर्वेदावतार कविराज श्री सत्यनारायण जी शास्त्री, पद्मभूषण

**टीकाकार :**

( १ ) श्री काशीनाथ पाण्डेय ( २ ) श्री गोरखनाथ चतुर्वेदी

**सम्पादक-मण्डल :**

( १ ) श्री राजेश्वरदत्त शास्त्री ( २ ) श्री यदुनन्दन उपाध्याय
( ३ ) श्री गंगासहाय पाण्डेय ( ४ ) श्री बनारसीदास गुप्त
( ५ ) श्री ब्रह्मशंकर मिश्र

परमाराध्य कविराज श्री सत्यनारायण जी शास्त्री पद्मभूषण के आशीर्वाद तो इस संस्था को सदा से ही प्राप्त है। आप की कृपा का ही फल है कि यह संस्था आयुर्वेदीय ग्रन्थों के प्रकाशन में उत्तरोत्तर आगे बढ़ती जा रही है। प्रस्तुत कार्य में भी आपके आशीर्वाद प्राप्त होते रहे और आपने शुभाशंसात्मक भूमिका लिखकर भी इस संस्करण को सनाथ किया है। इसके लिये चौखम्बा-परिवार सदा आपका आभारी रहेगा। हमारे विद्वान् टीकाकारों एवं सम्पादकों ने जिस लगन और उत्साह के साथ इस कार्य को पूरा किया है उसकी जितनी भी प्रशंसा की जाय, थोड़ी ही है। आयुर्वेद के इन यशस्वी विद्वानों के प्रति साभार कृतज्ञता प्रकट करते हुए जगत्पिता से हमारा विनय है कि ऐसे विद्वानों के श्रमजल से अभिसिञ्चित यह ग्रन्थ-पादप सबको अभीष्ट फल देने में सदा समर्थ बना रहे।

विनीत—

**—प्रकाशक**

'न हि ज्ञानावयवेन कृत्स्ने ज्ञेये ज्ञानमुत्पद्यते ।'

(च. वि. ४, ५)

( The understanding of the total nature of a thing does not arise from a fragmentary knowledge of it. )

'कृत्स्नो हि लोको बुद्धिमतामाचार्यः शत्रुश्चाबुद्धिमताम् ।'

(च. वि. ८, १४)

( The entire world is the teacher to the intelligent and the foe to the unintelligent. )

# चरकसंहिता-विषयसूची

## सूत्रस्थान

### दीर्घञ्जीवितीयाध्याय १

## अपामार्गतण्डुलीयाध्याय २



## आरग्वधीयाध्याय ३

## षड्विरेचनशताश्रितीयाध्याय ४

## मात्राशितीयाध्याय ५

## नवेगान्धारणीयाध्याय ७

## इन्द्रियोपक्रमणीयाध्याय ८

## ( २ ) सद्वृत्त-वर्णन



## खुड्डाकचतुष्पादाध्याय ९

### ( १ ) चिकित्सा के चतुष्पाद



## महाचतुष्पादाध्याय १०

## तिस्रैषणीयाध्याय ११

## वातकलाकलीयाध्याय १२

## स्नेहाध्याय १३

## स्वेदाध्याय १४

### उपकल्पनीयाध्याय १५



### चिकित्साप्राभृतीयाध्याय १६

## कियन्तः शिरसीयाध्याय १७

## त्रिशोथीयाध्याय १८



## अष्टोदरीयाध्याय १९

## लङ्घनबृंहणीयोऽध्यायः २२



## संतर्पणीयोऽध्यायः २३



## विधिशोणितीयोऽध्यायः २४

**अन्नपानविध्यध्यायः २७**

**विविधाशितपीतीयाध्याय २८**

## निदानस्थान

### ज्वरनिदानाध्याय १

#### (१) सर्वरोग निदान-प्रकरण (निदान-पञ्चक)



#### (२) ज्वर प्रकरण



### रक्तपित्तनिदानाध्याय २



### गुल्मनिदानाध्याय ३

## प्रमेहनिदानाध्याय ४



### ( १ ) निदानदोषदूष्यविमर्श



### ( २ ) प्रमेह प्रकरण



## कुष्ठनिदानाध्याय ५

## शोषनिदानाध्याय ६



## उन्मादनिदानाध्याय ७



## अपस्मारनिदानाध्याय ८

### ( १ ) अपस्मार-प्रकरण



### ( २ ) निदान-विषयक सामान्य सिद्धान्त

# विमानस्थान

# शारीरस्थान

## कतिधापुरुषीयशारीराध्याय १

## अतुल्यगोत्रीयशारीराध्याय २

## खुड्डिका गर्भावक्रान्तिशारीराध्याय ३



## महतीगर्भावक्रान्ति शारीराध्याय ४

## पुरुषविचयशारीराध्याय ५

### ( १ ) लोक पुरुष साम्य प्रकरण



### ( २ ) मोक्ष प्रकरण



## शरीरविचयशारीराध्याय ६

### ( १ ) शरीर विचय प्रकरण ८९४

## इन्द्रियस्थान

### वर्णस्वरीयेन्द्रियाध्याय १



### पुष्पितकेन्द्रियाध्याय २



### परिमर्शनीयेन्द्रियाध्याय ३



### इन्द्रियानीकेन्द्रियाध्याय ४

॥ श्रीः ॥

# चरकसंहिता

## सविमर्श 'विद्योतिनी' हिन्दीव्याख्योपेता

## सूत्रस्थानम्

### प्रथमोऽध्यायः

**अथातो दीर्घञ्जीवितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

भास्करं भारतीं देवीमिष्टं स्वं पार्थिवेश्वरम् ।
गणेशं विघ्नहर्तारं नौमि वाग्बुद्धिशुद्धये ॥

**विषय-प्रवेश**—अथ शब्द से मङ्गल कर लेने के बाद सर्वप्रथम दीर्घञ्जीवितीय नामक अध्याय की व्याख्या कर रहा हूँ। ऐसा भगवान आत्रेय ने कहा ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—'ग्रन्थादौ ग्रन्थमध्ये, ग्रन्थान्ते च मङ्गलमाचरणीयमिति शिष्टाचारः' इस आचार के अनुसार आस्तिक जन से निर्मित सभी ग्रन्थों में सर्वप्रथम मङ्गल करने की परम्परा अति प्राचीन काल से चली आ रही है। पौराणिक युग के पूर्व अथ अथवा ओम् से ही मङ्गल किया जाता था क्योंकि ओंकार और अथ इन दोनों शब्दों को माङ्गलिक माना जाता है। जैसा कि—'ओङ्कारश्चाथ शब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा। कण्ठं भित्त्वा विनिर्यातौ तेन तौ मङ्गलौ स्मृतौ' अर्थात् ओङ्कार और अथ शब्द सर्वप्रथम ब्रह्मा के कण्ठ का भेदन कर अर्थात् उनके मुख से अनायास उच्चरित होने के कारण माङ्गलिक माने गये हैं इसी नियमानुसार इस संहिता में अथ शब्द से मङ्गल किया गया है और यह भी देखा जाता है कि तत्काल में निर्मित ब्रह्मसूत्र या उससे पूर्व ब्राह्मण ग्रन्थों में अथ शब्द से ही ग्रन्थ का प्रारम्भ किया गया है। जैसे 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' या व्याकरण भाष्य में भी 'अथ शब्दानुशासनम्'। अथ शब्द का अर्थ माङ्गलिक होते हुये यहाँ बाद, का भी अर्थ बतलाता है जैसा कि—'अथ शब्दः आनन्तर्यार्थे' ( शब्दस्तोम )। इससे यह स्पष्ट है कि अग्निवेश

आदि शिष्यों के पूछने पर ही भगवान आत्रेय ने आयुर्वेद का उपदेश किया है। अथ मङ्गल से यह भी स्पष्ट है कि यह संहिता पौराणिक काल के पूर्व में रची गयी है क्योंकि पौराणिक युग में गणेश आदि देवता की ही वन्दना पायी जाती है इसके पूर्व अथ शब्द से मङ्गल की कामना की गयी है। यहाँ अतः शब्द से यह स्पष्ट कर दिया गया है कि उत्तम कुल, शील, शौच, आचार, विनय आदि से सम्पन्न शिष्यों ने अपनी तथा प्राणिमात्र की दीर्घायु की इच्छा से भगवान आत्रेय के सामने इस वृत्त को प्रश्न रूप में उपस्थित किया है क्योंकि अतः शब्द किसी वृत्त के उपस्थित होने पर ही प्रयुक्त होता है जैसा कि 'अतः शब्दो वृत्तं किञ्चिदभिव्यञ्जयन् हेतुमर्थमभिधत्ते' कहा है। इस प्रकार दीर्घ-जीवन की इच्छा से अग्निवेश आदि शिष्यों के शिष्टाचारपूर्वक प्रश्न करने पर भगवान आत्रेय पुनर्वसु ने आयुर्वेद का उपदेश देने के लिये सर्वप्रथम दीर्घञ्जीवितीय नामक अध्याय का प्रारम्भ किया क्योंकि आगे यह बतलाया जायेगा कि मनुष्य की जीवन-काल में ३ एषणायें ( इच्छायें ) होती हैं १—प्राण-एषणा, २—धन-एषणा, ३—परलोक-एषणा इन तीनों में सर्वप्रथम प्राण-एषणा ही आती है क्योंकि प्राण के अभाव में सभी इच्छाओं का अभाव हो जाता है इसलिये दीर्घ जीवन प्राप्त करने के लिये ऋषियों ने आयुर्वेद का उपदेश सुनना चाहा और भगवान आत्रेय ने उसी का प्रथम उपदेश किया। यहाँ आयु शब्द का अर्थ युग के अनुसार होनेवाले आयु-प्रमाण का बोधक है क्योंकि जीवित और आयु यह दोनों एकार्थवाचक हैं यह शरीर, इन्द्रिय, मन और आत्मा का संयोग स्वरूप है अर्थात् इन्द्रियादि-सम्पन्न शरीर और आत्मा के संयोगविशिष्ट काल का ही नाम आयु है। इस आयु का प्रमाण यद्यपि 'शतायुर्वै पुरुषः' तथा 'शतं जीवेम शरदः' आदि युक्तियों से १०० वर्ष की ही मनुष्य की आयु मानी जाती है ऐसा कुछ लोगों का कथन है। पर यह उचित नहीं मालूम पड़ता क्योंकि वि० स्था० के दूसरे अध्याय में सतयुग में मनुष्यों की आयु ४०० वर्ष, त्रेता में ३०० वर्ष, द्वापर में २०० वर्ष और कलियुग में १०० वर्ष की बतलायी गयी है। उसके अनुसार तथा भगवान व्यास ने भी 'पुरुषाः सर्वसिद्धार्थाश्चतुर्वर्ष शतायुषः कृते', से कृतयुग में ४०० वर्ष की आयु मानी है अतः शतम् पद सर्वनाम शत-वाचक है अर्थात् सैकड़ों वर्ष जीने की कामना करना है या सैकड़ों वर्ष मनुष्यों की आयु होती है यह अर्थ किया जाता है इसलिये यहाँ अधिक दिन जीने की इच्छा का तात्पर्य युगानुसार पूर्ण आयु को प्राप्त करना है क्योंकि पुरुष धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इस पुरुषार्थ-चतुष्टय-प्राप्ति के लिये ही भिन्न-भिन्न युगों में अवतरित होता है। वह पुरुषार्थ-चतुष्टय की प्राप्ति सारोग्य दीर्घ जीवन के बिना कथमपि सम्भाव्य नहीं हो सकता है इसीलिए प्रथम अध्याय में पुरुषार्थ-चतुष्टय-प्राप्ति के लिये दीर्घ जीवन का उपदेश किया गया है। इस ग्रन्थ में सूत्र, निदान, विमान, शारीर, इन्द्रिय, चिकित्सा, कल्प, सिद्धि यह ८ स्थान कहे गये हैं, इनमें सर्वप्रथम सूत्र स्थान का उपदेश किया गया है। सूत्र स्थान का अर्थ है आयुर्वेदीय सभी विषयों को सूचित करनेवाला स्थान या आयुर्वेद तन्त्र में प्रतिपाद्य विषय रूप पुष्पों की माला की तरह सूत में गूँथनेवाला स्थान। अर्थात् इस सूत्र स्थान में सम्पूर्ण संहिता में बतलाये गये विषयों को गूँथ कर सूचित करने के लिये सुरक्षित किया गया है जैसा कि 'सूचनात् सूत्रणाच्चैव सन्धानादर्थसन्ततेः। सूत्रं तु सूचनाकारिग्रन्थे तन्तु व्यवस्थयोः'। अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद् विश्वतोमुखम्। अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः' ( सुश्रुत ), श्लोकस्थानं समुद्दिष्टं तन्त्रस्यास्य शिरः शुभम्। चतुष्काणां महार्थानां स्थानेऽस्मिन् संग्रहः कृतः।' ( सू. अ. ३० चक्रपाणि ) तथा 'अल्पार्थकत्वे सति बह्वर्थबोधकत्वं सूत्रत्वम्' जो थोड़े अक्षर होते हुये कई अर्थों को बतलावे उसे सूत्र कहते है, के अनुसार सूत्र स्थान में थोड़े शब्दों से सम्पूर्ण आयुर्वेदीय विषयों का प्रतिपादन किया गया है। सभी प्रकार के ग्रन्थों में अनुबन्ध-चतुष्टय अभिधेय,

प्रयोजन, संबंध, अधिकारी इन चारों का निर्देश करना परम आवश्यक होता है जैसे—अभिधेय-फलज्ञानविरहस्तिमितोद्यमाः। श्रोतुमल्पमपि ग्रन्थं नाद्रियन्ते हि साधवः॥' तथा, 'सिद्धार्थं सिद्धसम्बन्धं श्रोतुं श्रोता प्रवर्तते। शास्त्रादौ तेन वक्तव्यः सम्बन्धः सप्रयोजनः॥' इसके अनुसार इस ग्रन्थ का (१) प्रयोजन—धातुसाम्य क्रिया चोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम्। तथा 'आतुरस्य विकारप्रशमनेऽप्रमादः स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणम्' है। (२) अभिधेय—हेतु, दोष, द्रव्य स्वरूप स्कन्धत्रय तथा रोगों की उत्पत्ति रोकना यह अभिधेय है (३) सम्बन्ध—वाच्य-वाचक लक्षण सम्बन्ध है (४) अधिकारी—जैसे 'बोधोपयुक्त शब्द-तर्क-साहित्याद्यधीतविद्यैः स चाध्येतव्यो ब्राह्मणराजन्यवैश्यैः' अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य यही इस शास्त्र के अधिकारी हैं। इस प्रकार अनुबन्ध-चतुष्टय का उपदेश किया गया है। इस संहिता के सूत्र स्थान में ४ प्रकार के सूत्रों का निर्देश किया गया है—जैसे (१) गुरुसूत्र—गुरु अपने अभिमत को जिन वाक्यों से कहता है यथा 'नैतद् बुद्धिमता द्रष्टव्यमग्निवेश।' (२) शिष्य सूत्र—गुरु के उपदेश के बाद शिष्य जिस सूत्र से अपनी शंकाओं को उपस्थित करता है उसे कहते हैं। जैसे—'नैतानि भगवन् पञ्चशतानि पूर्यन्ते।' (३) प्रतिसंस्कर्तृ सूत्र—जो प्रतिसंस्कर्ता के द्वारा उपस्थित किये जाते हैं, जैसे 'तमुवाच भगवानात्रेयः।' (४) एकीयसूत्र—प्रसंगवश जब कभी किसी स्थान पर अन्य आचार्य के सिद्धान्त का उदाहरण दिया जाता है उसे कहते हैं, जैसे—'कुमारस्य शिरः पूर्वमभिनिवर्तते इति कुमारशिरा भरद्वाजः।' यहाँ आत्रेय के लिये भगवान् शब्द का प्रयोग आया है। 'भगवान्' शब्द सर्वशक्तिमान के लिये होता है, जैसा कि—'ऐश्वर्यस्य समस्तस्य धर्मस्य यशसः श्रियः। ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीङ्गना॥' 'उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामगतिं गतिम्। वेत्ति विद्यामविद्याञ्च स वाच्योभगवा-निति॥' इस सूत्र स्थान में चार-चार अध्यायों का ७ वर्ग, ८ वाँ वर्ग दो अध्यायों का माना है।

(१) भेषजचतुष्क—इसमें १, २, ३ और ४ अध्यायों के विषय हैं। प्रथम अध्याय—दीर्घजीवन के विषय से युक्त है। इसमें दीर्घ जीवन के उपदेश के बाद दीर्घजीवन को कायम रखने के लिये धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इस पुरुषार्थ-चतुष्टय का मूल आरोग्य की जिज्ञासा की गयी है। आरोग्य-ज्ञान के लिये आयुर्वेद का ज्ञान आवश्यक है अतः आरोग्य-ज्ञान-प्राप्ति के लिये आयुर्वेद की जिज्ञासा उत्पन्न हुई आयु का परिज्ञान ही आयुर्वेद है अतः इसमें आयु का वर्णन किया गया है। विद्-धातु ज्ञान, लाभ, विचार और सत्ता इस अर्थचतुष्टय में प्रयुक्त होता है। यहाँ आयु के ज्ञान, लाभ, विचार और सत्ता पर विचार-विमर्श किया गया है। आयु की सत्ता तथा उसकी प्राप्ति उसके ज्ञान, विचार पर ही है। जब आयु क्या है यह जान लिया जाता है तो उसके लाभ और सत्ता पर विचार प्रारम्भ किया जाता है। अतः इस अध्याय में षट् पदार्थों का दिग्दर्शन कराकर आरोग्य को अक्षुण्ण रखनेवाले द्रव्यों के गुण-कर्मों का विचार किया गया है। प्रथम कारण द्रव्यों के स्वरूप आदि का, बाद में कार्य द्रव्यों का वर्णन किया गया है। दूसरे एवं तीसरे अध्यायों में शरीर-शुद्ध्यर्थ अन्तःपरिमार्जन और बहिःपरिमार्जन करनेवाले द्रव्यों का उपदेश (अपामार्गतण्डुलीय तथा आरग्वधीय अध्यायों के अन्तर्गत) किया गया है। चौथे अध्याय में ६०० कषाय-कल्पनाओं का वर्णन किया गया है इस प्रकार भेषजों से परिपूर्ण प्रथम ४ अध्यायों को भेषजचतुष्क कहा जाता है।

(२) स्वास्थ्यचतुष्क—इसमें पाँच से आठ तक अध्याय हैं। आयुर्वेद दीर्घजीवन के लिये दो लक्ष्यों को अपने सामने रखता हैं। प्रथम स्वास्थ्य-संरक्षण, दूसरा रोग-प्रशमन। स्वस्थ पुरुष के स्वास्थ्य का संरक्षण किस प्रकार हो सकता है, इसका उपदेश सर्वप्रथम आवश्यक

है। अतः भेषजचतुष्क-वर्णन के बाद स्वास्थ्य-चतुष्क का वर्णन परमावश्यक हुआ। मानव शरीर के प्राकृतिक कार्यों को प्राकृत क्रम में चलाने के लिये भोजन की आवश्यकता होती है। यदि यह भोजन उचित मात्रा एवं उपयुक्त रूप में न दिया जाय तो स्वास्थ्य कथमपि प्राकृतरूप में नहीं रह सकता है, अतः पाँचवे अध्याय में मात्राशितीय का वर्णन कर, छठें अध्याय में 'तस्याशितीय अध्याय' का वर्णन किया गया है। भोजन के बाद भुक्त पदार्थों का परिवर्तन शरीर में अनेकविध होता है, जिससे प्रसाद धातु और किट्ट भाग का निर्माण होता है। प्रसाद भाग (सार) शरीर को पुष्ट करने के कारण उपादेय होता है। किट्ट भाग शरीर को दूषित करता है अतः हेय होता है। इन हेय पदार्थों का त्याग करने के लिए मानव-शरीर के अन्दर एक प्रकार की संवेदना होती है जिसे आयुर्वेद वाङ्मय में वेग कहा जाता है। शारीरिक क्रिया कलापजन्य अनेकविध संवेदनाएँ शरीर में होती रहती हैं। वे सभी संवेदनाएँ वेग शब्द के अन्तर्भूत होती हैं। इनमें बहुत से वेग ऐसे होते हैं जिनका शारीरिक स्वास्थ्य के लिए धारण करना परमावश्यक होता है और कुछ ऐसे भी वेग हैं जिनका धारण करना स्वास्थ्य के लिए हानिकर है। इन दोनों प्रकार के वेगों का वर्णन सातवें अध्याय में किया गया है। उपरिनिर्दिष्ट सभी क्रियाकलाप इन्द्रियों द्वारा ही निष्पन्न होते हैं अतः आठवें अध्याय में इन्द्रियों के स्वरूप एवं कार्य आदि का वर्णन कर सद्वृत्त और उसके अनुष्ठान का वर्णन किया गया है।

(३) निर्देश-चतुष्क—इसमें ९ से १२ अध्याय हैं। यह चतुष्क आयुर्वेद के दूसरे प्रयोजन 'रोगप्रशमन' की पूर्ति का उपक्रम आरम्भ करता है। चिकित्सा के लिए वैद्य, रोगी, परिचारक एवं औषध किस प्रकार का होना चाहिए इसका ९वें अध्याय में संक्षेप में वर्णन कर १०वें अध्याय में विस्तार से वर्णन किया गया है। मनुष्य की तीन इच्छायें होती हैं। उनका वर्णन कर चिकित्सा सम्बन्धी कुछ आवश्यक सिद्धान्तों का निर्देश ११वें अध्याय में कर १२वें अध्याय में शरीर के मूलभूत वात-पित्त कफ के प्राकृत एवं वैकृत कार्यों का निर्देश किया गया है।

(४) कल्पनाचतुष्क—इसमें १३ से १६ तक अध्याय हैं। इनमें क्रम से स्नेहकल्पना, स्वेदकल्पना, उपकल्पनीय, चिकित्साप्राभृतीयकल्पना का वर्णन किया गया है।

(५) रोगचतुष्क—इसमें १७ से २० तक अध्याय हैं। इनमें रोगों का संक्षेप में वर्णन है, क्रम से कियन्तःशिरसीय, त्रिशोफीय, अष्टोदरीय एवं महारोगाध्याय का वर्णन किया गया है।

(६) योजनाचतुष्क—इसमें २१ से २४ तक अध्याय हैं। इनमें क्रम से ८ प्रकार के निन्दित पुरुषों का वर्णन, लंघन, बृंहण की कल्पना सन्तर्पणीय योजनाओं का वर्णन और विधिशोणितीय अध्याय का वर्णन किया है।

(७) अन्नपानचतुष्क—इसमें २५ से २८ तक अध्याय हैं। इनमें क्रमशः जिस प्रकार मनुष्य एवं रोग की उत्पत्ति होती है उसका वर्णन, रसों के विषय में अनेक वाद-विवाद, अन्नपान आदि का निर्णय कर अन्नपान-विधि के बाद विविध; अशित, पीत, अन्नपान के विभिन्न परिवर्तनों का गुण एवं दोष बताया गया है।

(८) संग्रहद्वय—इसमें २९ और ३० अध्याय हैं। २९वें में १० प्राणायतन का वर्णन कर चिकित्सकों के लक्षण और भेद का वर्णन तथा अध्यायों के विषय की सूची दी गई है। ३०वें अध्याय में हृदय, ओज का वर्णन कर आयुर्वेद और आयुर्वेदज्ञ के लक्षणों का वर्णन किया गया है।

**दीर्घं जीवितमन्विच्छन् भरद्वाज उपागमत्। इन्द्रमुग्रतपा बुद्ध्वा शरण्यममरेश्वरम्॥ ३॥**

# ( १ ) आयुर्वेदावतरण ( इतिहास )

भरद्वाज का इन्द्र के यहाँ गमन—कठोर तपस्या करने वाला दीर्घ जीवन की इच्छा रखता हुआ भरद्वाज ऋषि इन्द्र को शरण्य समझ कर 'शरणं गृहरक्षित्रोः' ( अमरः ) अर्थात् जो उसके शरण में जाना है उसकी रक्षा करना कर्तव्य है और वे कष्ट को दूर करने में समर्थ हैं यह जानकर इन्द्र के पास गये ॥ ३ ॥

**विमर्श**—इन्द्र के पास सर्वप्रथम युगानुरूप अधिक आयु की इच्छा रखने वाले भरद्वाज ही क्यों गये इसका वर्णन आगे १९ वें श्लोक में बताया जायगा। यहाँ दीर्घ जीवन से तात्पर्य जिस युग में मनुष्य की जो आयु होती है, उतनी आयु की कामना से है अर्थात् कृतयुग में ४०० वर्ष, त्रेता में ३०० वर्ष, द्वापर में २०० वर्ष, कलियुग में १०० वर्ष मनुष्य की आयु होती है। यह आयु का मान प्रत्येक युग के आदि में रहता है जैसा कि—'पुरुषाः सर्वसिद्धाश्च चतुर्वर्षशतायुषः। कृते त्रेतादिकेऽप्येवं पादशो ह्रसति क्रमात् ॥' इत्यादि भगवान् व्यास ने बताया है और 'वर्षशतं खल्वायुषः प्रमाणमस्मिन् काले' ( वि० अ० ३ ) अर्थात् कलियुग में १०० वर्ष की आयु होती है और ये आयु उस उस युग के १०० वें अंश के समाप्त होने पर एक वर्ष की आयु में न्यूनता आ जाती है। जैसा कि—संवत्सरशते पूर्णे याति संवत्सरः क्षयम्। देहिनामायुषः काले यत्र-यन्मानमिष्यते ॥ ( वि० स्था० अ० ३ ) यहाँ संवत्सरशते का अर्थ १०० वें अंश के पूरे होने पर है। यह आयु कर्म के अनुसार नियत और अनियत होती है। आयु नियत हो इसलिए आयुर्वेद वाङ्मय में विहित विधियों का अनुष्ठान किया जाता है पर जिस समय भरद्वाज इन्द्र के पास पहुँचे हैं उस समय इन विधियों का लोप हो गया था अतः पूर्ण आयु की कल्पना से भरद्वाज इन्द्र के पास गये। इन्द्र स्वर्ग के देवताओं का राजा है। उसके पास मनुष्य शरीर से जाना बहुत कठिन है इसलिए यहाँ भरद्वाज को उग्रतपा शब्द से निर्देश किया गया है। क्योंकि तपस्या का प्रभाव अचिन्त्य होता है, तपस्या के प्रभाव से ही अगस्त्य ने समुद्र का शोषण कर लिया और नासिकेत हरिश्चन्द्र आदि मनुष्य शरीर से स्वर्ग गये थे इन बातों को ध्यान में रखकर तपस्वी भरद्वाज का इन्द्र के पास जाना सरल था, इसलिए यह विशेषण दिया गया है। भरद्वाज कौन था, इस विषय में कुछ लोग आत्रेय को ही भरद्वाज मानते हैं पर चक्रपाणि ने यह स्पष्ट किया है कि भरद्वाज के नाम से आत्रेय का संकेत कहीं भी संहिता में नहीं किया गया है। भरद्वाज की उत्पत्ति के विषय में भागवत में :—अन्तर्वत्न्यां भ्रातृपत्न्यां मैथुनाय बृहस्पतिः। प्रवृत्तो वारितो गर्भं शप्त्वा वीर्यमवासृजत् ॥ तं त्यक्तुकामां ममतां भर्तृत्यागविशङ्किताम्। नाम निर्वचनं तस्य श्लोकमेनं सुरा जगुः ॥ मूढे भर द्वाजमिमं भर द्वाजं बृहस्पते ॥ यातौ यदुक्त्वा पितरौ भरद्वाजस्ततस्त्वयम् ॥ ( भा० स्क० ९ ) कहा है। इसके अनुसार 'द्वाजं भर इति भरद्वाजः' इस निरुक्ति से भरद्वाज शब्द बना। संहिता में भरद्वाज का उल्लेख कई स्थानों में आया है पर वह भरद्वाज नहीं है जो इंद्र के पास अध्ययन करने गये थे क्योंकि जो भरद्वाज इंद्र के पास गये थे वे आत्रेय आदि के भी गुरु हैं, जैसा कि—'ऋषयश्च भरद्वाजाज्जगृहुस्तं प्रजाहितम्' से स्पष्ट किया गया है। संहिता में जहाँ-जहाँ भरद्वाज शब्द आया है, वहाँ-वहाँ भरद्वाजगोत्रोत्पन्न भरद्वाज का ग्रहण किया गया है।

**ब्रह्मणा हि यथाप्रोक्तमायुर्वेदं प्रजापतिः। जग्राह निखिलेनादावश्विनौ तु पुनस्ततः ॥४॥**
**अश्विभ्यां भगवाञ्छक्रः प्रतिपेदे ह केवलम्। ऋषिप्रोक्तो भरद्वाजस्तस्माच्छक्रमुपागमत् ॥५॥**

आयुर्वेद के पठन-पाठन की परम्परा—जिस प्रकार सम्पूर्ण आयुर्वेद का उपदेश ब्रह्मा ने किया था, उसे उसी रूप में ठीक ठीक सर्वप्रथम दक्ष प्रजापति ने आयुर्वेद का ग्रहण किया था।

इसके बाद दक्ष प्रजापति से अश्विनीकुमारों ने आयुर्वेद का अविकल ज्ञान प्राप्त किया था। इसके बाद अश्विनीकुमारों से केवल ( अर्थात् सम्पूर्ण ) आयुर्वेद का ज्ञान इंद्र ने प्राप्त किया था। इसलिए ऋषियों के परामर्शानुसार महर्षि भरद्वाज आयुर्वेद अध्ययन के लिए इन्द्र के पास गए ॥ ४-५ ॥

**विमर्श**—आयुर्वेद शास्त्र अनादि है। यह सृष्टि के पूर्व था और ब्रह्मा भी सृष्टि के पूर्व थे, जैसा कि—'अनुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च कृतवान् स्वयम् ॥' ( सु० सू० अ० १ ) तथा—'ब्रह्मा स्मृत्वायुषो वेदं प्रजापतिमजीग्रहत् ।' ( वाग्भट सू० अ० १ ) से स्पष्ट है। अतः सर्वप्रथम आचार्य ब्रह्मा ने सृष्टि के प्रवर्तक दक्ष प्रजापति को आयुर्वेद का उपदेश किया। जब स्वर्ग में आधि-व्याधियाँ उत्पन्न होने लगीं तो देवताओं की चिकित्सा के लिए स्वर्ग के वैद्य अश्विनीकुमारों को आयुर्वेद का अध्ययन दक्षप्रजापति ने कराया। इसके बाद उसकी उपयोगिता को ध्यान में रख कर इन्द्र ने आयुर्वेद का अध्ययन किया। यद्यपि तपोबल से भरद्वाज आयुर्वेद के प्रथम और सर्वश्रेष्ठ आचार्य ब्रह्मा के पास भी अध्ययनार्थ जा सकते थे पर नहीं गये। इसका कारण यह था कि इंद्र आयुर्वेद का अध्ययन किये थे पर किसी शिष्य को पढ़ाये नहीं थे। उन्हें पढ़ाने की लालसा थी क्योंकि 'यो हि गुरुभ्यः सम्यगादाय विद्यां न प्रयच्छत्यन्तेवासिभ्यः सखल्वृणी गुरुजनस्य महदेनो विन्दति' अध्ययन के बाद अध्यापन करना परमावश्यक होता है। जिसकी इच्छा पढ़ाने में प्रबल होती है वह शिष्यों के मनोनुकूल सारे प्रश्नों का उत्तर देता है यह बात ध्यान से ऋषियों ने देखा था अतः ऋषियों के कथनानुसार इंद्र के पास भरद्वाज गये।

**विघ्नीभूता यदा रोगाः प्रादुर्भूताः शरीरिणाम् । तपोपवासाध्ययनब्रह्मचर्यव्रतायुषाम्[1] ॥ ६ ॥**
**तदा भूतेष्वनुक्रोशं पुरस्कृत्य महर्षयः । समेताः पुण्यकर्माणः पार्श्वे हिमवतः शुभे ॥ ७ ॥**

महर्षियों के एकत्र होने में कारण—तपस्या, उपवास, अध्ययन, ब्रह्मचर्य, व्रत के द्वारा दीर्घ आयु को जिन लोगों ने प्राप्त किया है ऐसे देहधारी महर्षिगण हैं, तपस्या आदि न करने वाले पामरजन मनुष्यों को ही विघ्नकृत (अतः जुषि प्रीतिसेवनयोः से सिद्ध 'व्रताजुषाम्' पाठ उचित है। ) रोग जब उत्पन्न हो गए तब प्राणधारियों पर दया भाव को आगे कर पुण्य कार्य करने वाले महर्षिगण हिमालय पर्वत के एक सुन्दर भाग में एकत्रित हुए ॥ ६-७ ॥

**विमर्श**—अथवा देहधारियों के 'तपस्या' जैसे—चान्द्रायण आदि तप, 'उपवास'—जैसे क्रोध का परित्याग, सत्य वचनों का प्रयोग आदि उत्तम नियमों का पालन ( यहाँ उपवास से भोजन न करना यह अर्थ नहीं लेना चाहिए, क्योंकि उपवास का अर्थ यहाँ—'उपावृत्तस्य पापेभ्यः सहवासो गुणे हि यः। उपवासः स विज्ञेयो न शरीरस्य शोषणम् ॥' किया जाता है )। 'अध्ययन'—वेदों का अध्ययन, क्योंकि तत्कालीन तपस्वी जन वेद का ही अध्ययन करते थे। जैसा कि 'शास्त्राणामध्यध्यनं तपः' 'ब्रह्मचर्य' ( ब्रह्मणे मोक्षाय चर्यं ब्रह्मचर्यम् ) उपस्थ आदि इन्द्रियों का निग्रह। 'व्रत' अपने मनोनुकूल सिद्धि प्राप्त करने के लिए नियमों का आचरण, और पूर्ण आयु प्राप्ति में विघ्न उत्पन्न करने वाले रोग जब अर्थात् कृतयुग के अन्त मे उत्पन्न हुए, तब दया के वशीभूत होकर महर्षिगण ने जनता के उन विघ्न स्वरूप रोगों की शान्ति के उपाय पर विचार करने के लिए हिमालय के एक सुन्दर स्थान पर सभा बुलायी। रोगों की उत्पत्ति एवं शान्ति पर विचार करने की यह सभा सर्वप्रथम कृतयुग के अन्त में हुई थी, यह बात—'भ्रश्यति तु कृतयुगे केषांचिदत्यादानात्' इत्यादि ( वि. स्था. अ. ३ ) से सिद्ध है। यहाँ रोगों का प्रादुर्भाव लिखा है। पूर्वसिद्ध वस्तु का ही प्रादुर्भाव होता है इससे यह भी सिद्ध होता है कि कृतयुग के पूर्व भी रोग

१. 'व्रताजुषाम्' इति ग.।

थे—अर्थात् जैसे युग अनादि, आयुर्वेद अनादि है वैसे ही रोगों का सम्बन्ध भी अनादि है पर रोगों की उत्पत्ति पूर्वजन्मार्जित पाप का फल है और कर्मविपाक का विषय है। प्राणिमात्र पर दया की भावना से ही यह सभा हुई थी, इसका तात्पर्य यह है कि जो अधिक तपोनिष्ठ महर्षिगण थे वे अपने यम नियम आदि के बल से स्वयं रोगरहित थे। प्रधानतया उन लोगों की सभा प्राणिमात्र के उपकार के लिए ही हुई थी।

**अङ्गिरा जमदग्निश्च वसिष्ठः कश्यपो भृगुः। आत्रेयो गौतमः सांख्यः पुलस्त्यो नारदोऽसितः॥**
**अगस्त्यो वामदेवश्च मार्कण्डेयाश्वलायनौ। पारीक्षिर्भिक्षुरात्रेयो भरद्वाजः कपिञ्जलः[1]॥९॥**
**विश्वामित्राश्वरथ्यौ च भार्गवश्च्यवनोऽभिजित्। गार्ग्यः शाण्डिल्यकौण्डिन्यौ[2] वार्क्षिर्देवलगालवौ॥**
**साङ्कृत्यो वैजवापिश्च कुशिको बादरायणः। बडिशः शरलोमा च काप्यकात्यायनावुभौ॥**
**काङ्कायनः कैकशेयो धौम्यो मारीचकाश्यपौ[3]। शर्कराक्षो हिरण्याक्षो लोकाक्षः[4] पैङ्गिरेव च॥**
**शौनकः शाकुनेयश्च मैत्रेयो मैमतायनिः। वैखानसा[5] बालखिल्यास्तथा चान्ये महर्षयः॥१३॥**
**ब्रह्मज्ञानस्य निधयो दमस्य[6] नियमस्य[7] च। तपसस्तेजसा दीप्ता हूयमाना इवाग्नयः॥१४॥**
**सुखोपविष्टास्ते तत्र पुण्यां चक्रुः कथामिमाम्।**

महर्षियों की गणना—अङ्गिरा, जमदग्नि, वसिष्ठ, कश्यप, भृगु, आत्रेय, गौतम, सांख्य, पुलस्त्य, नारद, असित, अगस्त्य, बामदेव, मार्कण्डेय, आश्वलायन, पारीक्षिः, भिक्षुआत्रेय, भरद्वाज, कपिञ्जल, बिश्वामित्र, आश्वरथ्य, भार्गव, च्यवन, अभिजित्, गार्ग्य, शाण्डिल्य, कौण्डिन्य, वार्क्षि, देवल, गालब, सांकृत्य, वैजबापि, कुशिक, बादरायण, बडिश, शरलोमा, काप्य, कात्यायन, कांकायन, कैकशेय, धौम्य, मरीचि, काश्यप, शर्कराक्ष, हिरण्याक्ष, लोकाक्ष, पैङ्गि, शौनक, शाकुनेय, मैत्रेय, मैमतायनि, वैखानस, बालखिल्य और अन्य महर्षिगण जो ब्रह्मज्ञान, दम और नियम के निधि (अक्षय कोष-खजाना) थे एवं हवन से प्रज्वलित अग्नि के समान तपस्या के तेज से देदीप्यमान थे। ये महर्षि हिमालय के सुन्दर भूभाग में सुखपूर्वक सभा में बैठ कर इस (वक्ष्यमाण) पुण्यकथा (लोकोपकार की चर्चा) करने लगे॥ ८–१४½॥

**विमर्श**—इस प्रकार इन ऋषियों का नाम कीर्तन भी मङ्गल की कामना से किया गया है, अथवा इस प्रकार के बड़े-बड़े ऋषि-महर्षि आयुर्वेद पर श्रद्धा रख कर इसका अध्ययन किए थे। अतः यह महाजन सेवित और उभय लोकहित होने से अवश्य पठनीय है, इसे सूचित करने के लिए इनका कीर्तन किया गया है। यहाँ दम का अर्थ—इन्द्रियदमन है, यथा—'कुत्सितात्कर्मणो विप्र! यच्च चित्त निवारणम्। स कीर्तितो दमः'—अथवा 'यम' पाठान्तर होने पर-दश यम शास्त्रों में बताया है, जैसे—'आनृशंस्यं क्षमा सत्यमहिंसादानमार्जवम्। प्रीतिः प्रसादश्चाचौर्यं मार्दवं च यमा दश॥' इसी प्रकार नियम भी दश बताए गए है—यथा-'शौचमिज्या तपो ध्यानं स्वाध्याये-न्द्रिय निग्रहौ। व्रतमौनोपवासाश्च स्नानञ्च नियमा दश।' जो जो महर्षि इस विचार-सभा में उपस्थित थे वे सभी इन ब्रह्मज्ञान आदि भावों से परिपूर्ण थे, उस विचार-सभा से प्रचारित आयुर्वेद अति श्रेष्ठ है, यह यहाँ ध्वनित किया गया है।

**धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम्। रोगास्तस्यापहर्तारः श्रेयसो जीवितस्य च॥१५॥**
**प्रादुर्भूतो मनुष्याणामन्तरायो महानयम्। कः स्यात्तेषां शमोपाय इत्युक्त्वा ध्यानमास्थिताः॥**
**अथ ते शरणं शक्रं ददृशुर्ध्यानचक्षुषा। स वक्ष्यति शमोपायं यथावदमरप्रभुः॥१७॥**

---

१. 'कपिष्ठलः' इति ग.। २. 'कौण्डिल्यौ' इति ग.। ३. 'मारीचिकाश्यपौ' इति ग.। ४. 'लोगाक्षिः' पा०। ५. वैखानसा वानप्रस्थाः। ६. यमस्येति पाठान्तरम्-अहिंसासत्यास्तेय-ब्रह्मचर्यापरिग्रहरूपस्य योगाङ्गस्य। ७. नियमस्य-शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानरूपस्य।

रोग का धर्मादि प्राप्ति में बाधकत्व—आरोग्य धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष चतुर्विध पुरुषार्थ का उत्तम ( प्रधान ) मूल है। रोग उस परम कल्याणकारी आरोग्य और जीवन को नष्ट करने वाला है। यह रोग मानवजगत में बहुत बड़ा विघ्नस्वरूप उत्पन्न हुआ है। इस रोग की शान्ति का उपाय क्या होगा, ऐसा कह कर महर्षिगण इस रोग की शान्ति का मार्ग निकालने के लिए ध्यानस्थ हो गए। जब महर्षिगण ध्यानस्थ हो गए तब ध्यानावस्था में ही वे दिव्यदृष्टि से यह देखे कि आयुर्वेद-ज्ञान इष्टसिद्धि के लिए है और शक्र ( इन्द्र ) ही हम लोगों के लिए शरण हैं अर्थात् यदि उनके शरण में हमलोग जायेंगे तो वह अमरप्रभु ( देवताओं के स्वामी ) यथावत् उचित रूप में रोगों की शान्ति का उपाय बतायेंगे॥ १५–१७॥

**कः सहस्राक्षभवनं गच्छेत् प्रष्टुं शचीपतिम्॥ १८॥**
**अहमर्थे नियुज्येऽयमत्रेति प्रथमं वचः। भरद्वाजोऽब्रवीत्तस्मादृषिभिः स नियोजितः॥१९॥**
**स शक्रभवनं गत्वा सुरर्षिगणमध्यगम्। ददर्श बलहन्तारं दीप्यमानमिवानलम्॥ २०॥**
**सोऽभिगम्य जयाशीर्भिरभिनन्द्य सुरेश्वरम्। प्रोवाच भगवान् धीमानृषीणां वाक्यमुत्तमम्॥**
**व्याधयो हि समुत्पन्नाः सर्वप्राणिभयङ्कराः। तद् ब्रूहि मे शमोपायं यथावदमरप्रभो॥२२॥**
**तस्मै प्रोवाच भगवानायुर्वेदं शतक्रतुः। पदैरल्पैर्मतिं बुद्ध्वा विपुलां परमर्षये॥ २३॥**

भरद्वाज की नियुक्ति तथा इन्द्र से वार्ता—जब यह निश्चित हो गया कि शान्ति का उपाय इन्द्र ही बताने में समर्थ है तो इन्द्र से पूछने के लिए इन्द्रभवन कौन जायगा, या जाने में समर्थ है ( क्योंकि अधिक तपोबल से ही इस मनुष्य शरीर से स्वर्ग में जाया जा सकता है, तो जो जाने में समर्थ हो वह स्वयं कहे ) ऐसे प्रश्न पर परम तपस्वी और इन्द्र के भवन तक जाने में समर्थ भरद्वाज महर्षि ने कहा कि इस कार्य में मैं लगाया जाऊँ, इस प्रकार उस सभा में सर्व-प्रथम वचन भरद्वाज ने ही कहा अतः सभी महर्षिगण भरद्वाज को ही इन्द्र के पास भेजे। वह भरद्वाज इन्द्र के भवन में जाकर, अग्नि के समान देदीप्यमान, देवता और ऋषियों के मध्यभाग में वर्तमान और जो बल नामक दैत्य को मार चुके हैं ऐसे भगवान इन्द्र को देखे। और वह भरद्वाज ऋषि इन्द्र के पास जाकर आप की जय हो ऐसे आशीर्वाद से इन्द्र का अभिनन्दन करने के बाद बुद्धिमान् भगवान भरद्वाज ने ऋषियों के उत्तम वाक्यों को इन्द्र से कहा। सभी जीवधारियों के लिए भय देने वाले रोग उत्पन्न हो गए हैं अतः हे अमरप्रभु! उचित रूप में उन रोगों की शान्ति का उपाय मुझ से कहिए। तब भगवान इन्द्र ने भरद्वाज को परम बुद्धिमान् समझ कर थोड़े ही शब्दों के द्वारा सम्पूर्ण आयुर्वेद का सूत्र रूप ( संक्षेप रूप ) में उपदेश कर दिया। वह कौन सा उपदेश है यह निम्न श्लोक से स्पष्ट है॥ १८–२३॥

**❀ हेतुलिङ्गौषधज्ञानं स्वस्थातुरपरायणम्। त्रिसूत्रं शाश्वतं पुण्यं बुबुधे यं पितामहः॥ २४॥**

त्रिसूत्र आयुर्वेद का स्वरूप—स्वस्थ एवं आतुरों ( रोगियों ) के लिए पर ( उत्तम ) अयन ( मार्ग ) बताने वाला, हेतु ( निदान ) लिङ्ग ( लक्षण ) औषध-ज्ञान है। ऐसा त्रिसूत्र, शाश्वत ( नित्य ) पुण्य देने वाले और जिस आयुर्वेद को ब्रह्मा ने स्वयं जाना था उसका उपदेश इन्द्र ने भरद्वाज के लिए किया था॥ २४॥

**विमर्श**—इस श्लोक द्वारा संक्षेप में सम्पूर्ण आयुर्वेद का उपदेश किया गया है, आयुर्वेद-ज्ञान का दो ही प्रयोजन आयुर्वेद में बताया है—जैसा कि 'स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणं, व्याधितानां

---

१. बलनाम्नोऽसुरस्य हन्तारमिन्द्रम्।

**❀ इस ग्रंथ में जो श्लोक परीक्षा की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण समझा गया है उस श्लोक में ऐसा चिह्न ❀ लगाया गया है।**

व्याधि-परिमोक्षः', अतः यहाँ भी जो स्वस्थ [जैसे—'समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः। प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ] और आतुर ( रोगी ) है वे जो आयुर्वेद का ज्ञान प्राप्तकर अपनी दिनचर्या उत्तम रूप से निर्वाह कर सके ऐसे आयुर्वेद का त्रिसूत्र रूप में उपदेश किया गया है। जैसे (१) हेतुसूत्र—'कालबुद्धीन्द्रियार्थानां योगो मिथ्या न चाति च। द्वयाश्रयाणां व्याधीनां त्रिविधो हेतुसंग्रहः॥' ( २ ) लिङ्गसूत्र—'लिङ्ग्यन्ते ज्ञायन्ते व्याधयोऽनेन' इस निरुक्ति से पूर्वरूप, रूप, उपशय, अनुपशय, सम्प्राप्ति ये लिङ्ग सूत्र हैं अथवा 'रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता॥' दोषों का विषम होना ही रोग है, यही व्याधि का लिङ्ग है। वे लिङ्गसूत्र—'वातपित्तकफैश्चोक्तः शारीरो दोषसंग्रहः। मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च।' शारीरिक और मानसिक दो भेद होकर शारीरिक दोष का तीन भेद और मानसिक दोष का दो भेद होता है। (३) औषधसूत्र-औषध द्रव्य को ही कहा जाता है। वह तीन प्रकार का होता है। यथा—'किञ्चिद्दोषप्रशमनं किञ्चिद्धातुप्रदूषणम्। स्वस्थवृत्तौ मतं किञ्चित्त्रिविधं द्रव्यमुच्यते।'

इस हेतु, लिङ्ग, द्रव्य, ( औषध ) संग्राहक सूत्रों में सभी आयुर्वेदशास्त्र में जानने योग्य विषयों का संक्षेप में संग्रह कर दिया गया है अतः इसे त्रिसूत्र कहा गया है।

**सोऽनन्तपारं त्रिस्कन्धमायुर्वेदं महामतिः। यथावदचिरात् सर्वं बुबुधे तन्मना मुनिः ॥२५॥**

वह महाबुद्धिमान् मुनि भरद्वाज शीघ्र ही जिस आयुर्वेद का न आदि है न अन्त है ऐसे त्रिस्कन्ध ( हेतु-लिङ्ग औषधयुक्त ) सम्पूर्ण आयुर्वेद को ध्यानपूर्वक अध्ययन करते हुए ठीक ठीक ज्ञान प्राप्त कर लिये ॥ २५ ॥

**तेनायुरमितं लेभे भरद्वाजः सुखान्वितम्। ऋषिभ्योऽनधिकं तच्च शशंसानवशेषयन् ॥२६॥**

आयुर्वेदशास्त्र का ज्ञान और उसका अनुष्ठान करके भरद्वाज ने सुखयुक्त अमित आयु को प्राप्त किया और जो आयुर्वेद का उपदेश इन्द्र से प्राप्त किए थे वे सभी उपदेश ऋषियों को सुना दिये ॥ २६ ॥

**विमर्श**—यहाँ सुखान्वित आयु की प्राप्ति हुई यह बताया है—सुख आयु की परिभाषा- 'शारीरमानसाभ्यां रोगाभ्यामनतिद्रुतस्य विशेषेण यौवनवतः समन्वागतबलवीर्ययशःपौरुषपराक्रमस्य ज्ञानविज्ञानेन्द्रियार्थबलसमुदये वर्तमानस्य परमर्द्धिरुचिरविविधोपभोगस्य समृद्धसर्वारम्भस्य यथेष्टविचारिणः सुखमायुरुच्यते। ( सू. अ. ३० ) बतायी गयी है। अनधिकं-का तात्पर्य यह है कि जो इन्द्र से सुना था वही बताया न कि अपने मन से कल्पना करके कुछ अधिक बता दिया—अनवशेषयन्—का तात्पर्य यह है कि जो इन्द्र से सुना था उसमें से कुछ छिपाया नहीं अर्थात् सम्पूर्ण सुने हुए आयुर्वेद का उपदेश अविकल रूप में ऋषियों को दिया था।

**ऋषयश्च भरद्वाजाजगृहुस्तं प्रजाहितम्। दीर्घमायुश्चिकीर्षन्तो वेदं वर्धनमायुषः ॥ २७ ॥**

दीर्घ जीवन की इच्छा करते हुए ऋषिगण प्रजाहितकर और आयु को बढ़ाने वाले वेद ( आयुर्वेद ) को भरद्वाज से ग्रहण किया ॥ २७ ॥

**ꣿ महर्षयस्ते[1] ददृशुर्यथावज्ज्ञानचक्षुषा। सामान्यं च विशेषं च गुणान् द्रव्याणि कर्म च॥२८॥ समवायं च, तज्ज्ञात्वा तन्त्रोक्तं विधिमास्थिताः। लेभिरे परमं शर्म जीवितं चाप्यनित्वरम्[2]॥**

# ( २ ) षट्-पदार्थ विज्ञान

त्रिसूत्र आयुर्वेद का तत्कालीन व्यावहारिक स्वरूप—उन महर्षियों को जब आयुर्वेद का ज्ञान प्राप्त हो गया तब वे ज्ञानचक्षु ( दिव्य दृष्टि ) से ठीक-ठीक रूप में—( १ ) सामान्य ( २ ) विशेष ( ३ ) गुण ( ४ ) द्रव्य ( ५ ) कर्म ( ६ ) समवाय इन पदार्थों को देखे ( समझे )। जब इन पदार्थों को समझ लिए तब आयुर्वेद शास्त्र में बताई हुई विधियों में अपनी आस्था विश्वास दृढ़ किया तब उन्हें परम शान्ति मिली और बाद में आयुर्वेद-विहित उपदेशों का अनुष्ठान करने से अनश्वर ( नित्य ) आयु को प्राप्त किए ॥ २८–२९ ॥

**विमर्श**—महर्षियों ने जिन ६ सामान्यादि को ध्यानस्थ हो कर दिव्यदृष्टि से देखा उन्हे ही अन्य दर्शनकार पदार्थ मानते हैं। न्यायादि दर्शनों ने सात पदार्थ माने हैं, पर चरक के अनुसार ही वैशेषिक दर्शन भी ६ ही पदार्थ मानता है। वैशेषिक इस विषय में अपनी एक विशेष दृष्टि रखता है वह यह है कि देश में बौद्धों का साम्राज्य फैला हुआ था। उन्हीं के सिद्धान्तों का जगत में प्रचार एवं प्रसार था। उनका यह मत था कि संसार के सभी पदार्थ परस्पर संयोग से उत्पन्न होते है। पदार्थों का संयोग ही जीवन का मूल तत्त्व है। इनके यहाँ आत्मा, प्रकृति, पुरुष आदि कोई नहीं है। इसी मत का प्रचार बुद्ध युग में प्रबल रूप से था। उस समय वस्तुओं के परिणाम को देख कर उसका श्रेय उसी वस्तु को दिया जाता था, जिससे वह निष्पन्न होता था। इस बौद्धकालीन विचार

१. 'तेनर्षयस्ते' ग.। २. 'चाप्यनश्वरम्' इति यो.।

धारा का खण्डन कर वैशेषिकों ने संसार के पदार्थों के परस्पर सम्बन्ध, तथा उनके साधर्म्य और वैधर्म्य का विवेचन सरल और व्यापक ढङ्ग से किया है। इसका विशेष वर्णन वैशेषिक दर्शन में ही देखना चाहिए। आयुर्वेद अभाव पदार्थ को नहीं मानता है, इसका कारण यह है कि अभाव स्वतः सिद्ध है अभाव से कोई कार्य नहीं होता है। किसी भी भाव पदार्थ से ही रोग होते हैं उसकी चिकित्सा भी भाव पदार्थ से ही होती है अतः अभाव को नहीं माना जाता है। यदि यह कहा जाय कि भोजनाभाव से वात की वृद्धि और तज्जन्य वात रोग होते हैं और 'अक्षिकुक्षिभवा रोगाः प्रतिश्यायव्रणज्वराः। पञ्चैते विनिवर्तन्ते रोगाः केवललङ्घनात् ॥' अर्थात् ये रोग भोजनाभाव से शान्त होते हैं। अतः प्रत्यक्ष है कि जैसे भाव पदार्थ रोग और चिकित्सा में कारण है उसी प्रकार अभाव भी रोग एवं चिकित्सा में कारण है। अतः सातवाँ पदार्थ अभाव को स्वीकार करना चाहिए। इसका उत्तर यह कि अभाव के होने में कोई कारण नहीं होता है पर भाव पदार्थ सदा सकारण होता है। जिसका कारण नहीं है और जिसका इन्द्रियों से प्रत्यक्ष नहीं होता है, वह है, इसमें कोई प्रमाण नहीं। भोजनाभाव से रोगों की उत्पत्ति और उसकी चिकित्सा होती है यह कहा गया है, वह भी ठीक नहीं है—क्यों कि उस स्थल में लघुता गुण का शरीर में भाव होने से ही रोगोत्पत्ति या रोग की शान्ति होती है। इसीलिए अभाव को पृथक् प्रमाण भी नहीं माना जाता क्योंकि जिस इन्द्रिय से जिस भाव पदार्थ का भान होता है उस पदार्थ के अभाव का भी उसी इन्द्रिय से ग्रहण होता है। इसी बात को—'प्रवृत्तिहेतुभावानां न निरोधेऽस्ति कारणम्। केचित्तत्रापि मन्यन्ते हेतुं हेतोरवर्तनम् ॥' (सू. अ. १६) स्पष्ट किया है। यहाँ केचित् की युक्ति से अभाव का सकारण होना सिद्ध किया गया है। पर यह मत केचित् कहने से ही चरक को अभीष्ट नहीं है यह सिद्ध है। दूसरी बात यह है कि हेतु का न होना ही अभाव में कारण माना जाय तो गौरव होगा, जैसे किसी ने प्रश्न किया कि यहाँ घट क्यों नहीं है तब उत्तर होगा उसका यहाँ प्रयोजन नहीं है, पुनः प्रश्न किया यहाँ देवदत्त क्यों नहीं है तब पुनः उत्तर दिया उसका यहाँ प्रयोजन नहीं है इसी प्रकार जगत् के सारे पदार्थों का नामग्राह प्रश्न किया जाय और प्रत्येक के अभाव में प्रयोजन का न होना कारण बताया जाय तो प्रश्न एवं उत्तर कर्ता का जीवन समाप्त हो जायगा पर प्रश्न-उत्तर समाप्त न होगा अतः लाघव से यह कल्पना कर लेना कि सभी पदार्थों का अभाव सर्वत्र स्वतः सिद्ध रहता है, यदि उसका भाव होता है तो विना प्रयोजन नहीं होता है अतः स्वतः सिद्ध अभाव की गणना आयुर्वेद नहीं करता है। वैशेषिक-अभाव पदार्थ में साधर्म्य-वैधर्म्य की कल्पना नहीं हो सकती केवल भावात्मक पदार्थ में ही साधर्म्य और वैधर्म्य की कल्पना की जा सकती है अतः अभाव को नहीं माना है। वैशेषिक ने तो द्रव्य, गुण कर्म इन तीनों को मुख्य पदार्थ और सामान्य, विशेष और समवाय को उपपदार्थ माना है। यद्यपि किरणावली में भी सात पदार्थ माना गया है पर मुख्यतया वे भी ६ पदार्थ ही मानते हैं यथा—'एतेन भावपदार्था एव प्रधानतयोद्दिष्टा वेदितव्याः, अभावस्तु स्वरूपवानपि पृथग् नोद्दिष्टः प्रतियोगिनिरूपणाधीनत्वान्नतु तुच्छत्वात् इति।

**अथ मैत्रीपरः पुण्यमायुर्वेदं पुनर्वसुः। शिष्येभ्यो दत्तवान् षड्भ्यः सर्वभूतानुकम्पया ॥३०॥**
**अग्निवेशश्च भेल(ड)श्च जतूकर्णः पराशरः। हारीतः क्षारपाणिश्च जगृहुस्तन्मुनेर्वचः ॥३१॥**

पुनर्वसु आत्रेय का अग्निवेशादि छः शिष्यों को आयुर्वेद का उपदेश—भरद्वाज ऋषि के शिष्य आत्रेय पुनर्वसु ने प्राणिमात्र पर मित्रता की बुद्धि रख कर और सभी प्राणियों पर अनुकम्पा (दया) रखते हुए पुण्यप्रद आयुर्वेद ६ शिष्यों को दिया अर्थात् अध्यापन किया। वे (१) अग्निवेश (२) भेल (३) जतूकर्ण (४) पराशर (५) हारीत (६) क्षारपाणि ये ६ शिष्य मुनि आत्रेय पुनर्वसु से उपदिष्ट आयुर्वेद को यथावत् रूप में ग्रहण किए ॥ ३०-३१ ॥

**विमर्श**—भरद्वाज ऋषि के शिष्य पुनर्वसु आत्रेय थे यह बात हारीत संहिता में स्पष्ट की गई है यथा—भरद्वाज ने स्वयं कहा है—'शक्रादहमधीतवान्' के बाद 'यत्तः पुनरसंख्येयास्त्रिसूत्रं त्रिप्रयोजनम्। अत्रात्रेयादिपर्यन्ता विदुः सप्त महर्षयः॥ आत्रेयाद्धारीत ऋषिः' इत्यादि। वाग्भट ने आत्रेय को इन्द्र का शिष्य माना है, यथा–'ब्रह्मा स्मृत्वायुषो वेदं प्रजापतिमाग्रहत्। सोऽश्विनौ तौ सहस्राक्षं सोऽत्रिपुत्रादिकान् मुनीन्॥' इसका तात्पर्य यह है कि आत्रेय शब्द से कृष्णात्रेय, भिक्षुआत्रेय पुनर्वसु आत्रेय इन तीन आत्रेयों का वर्णन संहिता ग्रंथों में आता है। जिस समय ऋषियों की सभा हिमालय पर हुई उस समय आत्रेय और भिक्षुआत्रेय वर्तमान थे। उनके मध्य से भरद्वाज ही इन्द्र के यहाँ गए, यह शब्दतः लिखा गया है। इन दो आत्रेयों का इन्द्र का शिष्य होना सम्भव नहीं है। बाद में कोई अन्य आत्रेय इन्द्र के शिष्य जिन्होंने आत्रेयसंहिता नामक पुस्तक की रचना की थी पर वह उतनी प्रसिद्ध नहीं हुई जितनी अग्निवेशसंहिता प्रसिद्ध हो गई। यहाँ यह भी नहीं लिखा गया है कि पुनर्वसु आत्रेय ने, जिन ६ शिष्यों को आयुर्वेद का उपदेश किया उन्होंने अपने नाम से संहिता बनाई थी। अतः यह स्पष्ट है कि आत्रेयसंहिता का कर्ता आत्रेय मुनि पुनर्वसु आत्रेय के बाद हुए है, जो इन्द्र के शिष्य थे। 'अत्रिगोत्रापत्यं पुमान् आत्रेय' इस व्युत्पत्ति से आत्रेयों की संख्या अनेकों हो सकती है। पर यहाँ पुनर्वसु आत्रेय को भरद्वाज का शिष्य ही मानना चाहिए।

**बुद्धेर्विशेषस्तत्रासीन्नोपदेशान्तरं मुनेः। तन्त्रस्य कर्ता प्रथममग्निवेशो यतोऽभवत्॥ ३२॥**
**अथ भेला(डा)दयश्चक्रुः स्वं स्वं तन्त्रं, कृतानि च। श्रावयामासुरात्रेयं सर्षिसङ्घं सुमेधसः॥**

अग्निवेशादि के तन्त्रों का निर्माण—इन ६ शिष्यों में सबसे अधिक बुद्धिमान अग्निवेश थे क्यों कि सर्वप्रथम ग्रन्थनिर्माण इन्होंने ही किया। ग्रन्थ का निर्माण करना ही उत्तम बुद्धि का परिचायक है, सभी के साथ ही अग्निवेश भी अध्ययन किए थे, ऐसा नहीं था कि गुरु इन पर विशेष कृपा कर अलग अध्ययन कराते थे यह बात 'नोपदेशान्तरं मुनेः' से स्पष्ट है। समान उपदेश होने पर भी ग्रंथनिर्माण शीघ्रता से सर्वप्रथम कर लिया अतः बुद्धिमान थे। और बाद में भेल आदि बुद्धिमान शिष्यों ने भी अपने-अपने नाम से संहिता की रचना की और उसे अन्य ऋषियों के साथ गुरु आत्रेय को सुनाया॥ ३२–३३॥

**श्रुत्वा सूत्रणमर्थानामृषयः पुण्यकर्मणाम्। यथावत्सूत्रितमिति प्रहृष्टास्तेऽनुमेनिरे॥ ३४॥**
**सर्व एवास्तुवंस्तांश्च सर्वभूतहितैषिणः। साधु भूतेष्वनुक्रोश[1] इत्युच्चैरब्रुवन् समम्॥ ३५॥**

आयुर्वेद तन्त्रों का समस्त मुनियों द्वारा अनुमोदन—पुण्य है कर्म जिन लोगों का ऐसे अग्निवेश आदि ऋषियों द्वारा आयुर्वेदीय अर्थों का सूत्रण ( यथाक्रम निबन्धन ) सुन कर ऋषि-समुदाय ने प्रसन्न होकर उनके तन्त्रों का अनुमोदन किया और कहा कि आप लोगों ने विषयों का विन्यास बहुत ही उचित रूप में किया है और सभी प्राणियों का हित चाहने वाले उन अग्निवेश प्रमुख ऋषियों की प्रशंसा सभी ने की और सभी ने एक साथ ही उच्च स्वर से यह कहा कि आप लोगों ने प्राणधारियों पर साधु ( अच्छी प्रकार से ) दया की॥ ३४–३५॥

**तं पुण्यं शुश्रुवुः शब्दं दिवि देवर्षयः स्थिताः। सामराः परमर्षीणां श्रुत्वा मुमुदिरे परम्॥३६॥**
**अहो साध्विति निर्घोषो[2] लोकांस्त्रीनन्ववादयत्। नभसि स्निग्धगम्भीरो हर्षाद् भूतैरुदीरितः॥**
**शिवो वायुर्ववौ सर्वा भाभिरुन्मीलिता दिशः। निपेतुः सजलाश्चैव दिव्याः कुसुमवृष्टयः॥३८॥**

आयुर्वेदीय तन्त्रों का सर्वत्र स्वागत—स्वर्ग में स्थित देवताओं के साथ देवर्षिगण परमर्षियों के उच्च स्वर से कहे गए पुण्यमय उस शब्द को सुने और सुन कर परम प्रसन्न हुए और

१. 'सर्वभूतेष्वनुक्रोशः' इति पा०। २. 'घोषश्च' इति ग.।

आकाश से हर्ष के साथ निकला हुआ स्निग्ध एवं गम्भीर अहो साधु (अच्छा) यह शब्द तीनों लोक में फैल गया, अर्थात् इतने उच्च स्वर से यह शब्द हुआ कि इसकी प्रतिध्वनि लोकत्रय में गूंज गई। उस समय कल्याणकारी वायु बहने लगा, सभी दिशायें प्रभा से प्रकाशित हो गई, जल के साथ फूलों की वृष्टि आकाश से होने लगी ॥ ३६-३८ ॥

**अथाग्निवेशप्रमुखान् विविशुर्ज्ञानदेवताः। बुद्धिः सिद्धिः स्मृतिर्मेधा धृतिः कीर्तिः[1] क्षमा दया ॥ तानि चानुमतान्येषां तन्त्राणि परमर्षिभिः। भवाय भूतसङ्घानां प्रतिष्ठां भुवि लेभिरे ॥४०॥**

और भी—जिस समय इन ऋषियों की प्रशंसा हो रही थी उसी समय इन ऋषियों के पास बुद्धि, सिद्धि स्मृति, मेधा, धृति, कीर्ति, क्षमा और दया स्वरूप ज्ञान के देवता चले गए, अर्थात् बुद्धि आदि की दृढ़ता उनमें विशेष रूप से हो गयी। इस प्रकार अग्निवेश आदि ऋषियों से निर्मित संहितायें परमर्षियों से अनुमोदित होकर प्राणियों के कल्याण के लिए जगत में प्रतिष्ठा को प्राप्त हो गईं ॥

**※ हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम्। मानं च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ॥**

आयुर्वेद की परिभाषा—जिस ग्रंथ में ( १ ) हित आयु ( २ ) अहित आयु ( ३ ) सुख आयु ( ४ ) दुःख आयु, इन चार प्रकार की आयु के लिए हित ( पथ्य ) अहित ( अपथ्य ), इस आयु का मान ( प्रमाण और अप्रमाण ) और आयु का स्वरूप बताया गया हो, उसे आयुर्वेद शास्त्र कहा जाता है ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—जो मनुष्य शारीरिक मानसिक रोगों से रहित है विशेषतः युवा है उसके शरीर में बल वीर्य है, वह यशस्वी, पुरुषार्थी, पराक्रमी है, ज्ञान-विज्ञान सम्पन्न है, जिसकी इंद्रियाँ अपने-अपने विषयों के ग्रहण में पूर्ण समर्थ हैं, जो सभी प्रकार की धन-सम्पत्ति से युक्त है, और इच्छानुसार प्रत्येक कार्य जिसके निष्पन्न होते हैं उस मनुष्य की आयु को सुख आयु कहा जाता है। इससे भिन्न आयु को असुख (दुःख) आयु कहा जाता है। हित आयु—जो मनुष्य सभी प्राणिमात्र का हितकर्ता हो, दूसरे के धन की इच्छा न रखता हो, सत्यवादी हो, शान्तिप्रधान, विचारपूर्वक कार्य करने वाला हो, सावधानीपूर्वक धर्म, अर्थ, काम का पालन करता हो, पूज्य व्यक्तियों की पूजा करता हो, ज्ञान, विज्ञान एवं उपशम शील हो, वृद्धजनों का सेवक हो, क्रोध, राग, ईर्ष्या, मद और अभिमान-जन्य वेगों को धारण करने वाला हो, सदा अनेक प्रकार की वस्तुओं का दान करता हो, तप, ज्ञान और शान्ति में सदा तत्पर हो, आध्यात्मविद्या का ज्ञाता हो, उसका अनुष्ठान भी करता हो और जो भी कार्य करना हो उन सभी कार्यों को स्मरणपूर्वक इस मर्त्यलोक एवं परलोक को ध्यान में रख कर करता हो, तो ऐसे मनुष्य की आयु को हित आयु कहा जाता है। इससे भिन्न आयु को अहित आयु कहा जाता है। इन चारों प्रकार की आयु के लिये हित अर्थात् आयुष्य जो आयु को बढ़ाने वाला हो, अहित, अनायुष्य जो आयु का ह्रास करने वाला हो इन दोनों का वर्णन और उस आयु का मान जैसे यह व्यक्ति कितने दिन तक जीवित रहेगा आदि, जिसका वर्णन इंद्रियाधिकार में किया जायगा इन सबका निर्देश जिस शास्त्र में हो उसे आयुर्वेद कहा जाता है।

**※ शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगो धारि जीवितम्। नित्यगश्चानुबन्धश्च पर्यायैरायुरुच्यते ॥४२॥**

आयु के लक्षण तथा पर्याय—शरीर, इंद्रिय, मन और आत्मा के संयोग को आयु कहते हैं धारि, जीवित, नित्यग, अनुबन्ध और चेतना शक्ति का होना इन पर्यायों से आयु कहा जाता है ॥

**विमर्श**—अर्थात् शरीर, इन्द्रिय, मन एवं आत्मा के संयोग का ही नाम आयु है और उसके-आयु के नामान्तर ( १ ) धारि ( अर्थात् शरीर को सड़ने नहीं देता है, अतः शरीर का धारण करता है ) ( २ ) जीवित ( प्राण को धारण करता है ) ( ३ ) नित्यग ( प्रतिदिन आयु जाती रहती

---

१. 'कीर्तिः कीर्तनं वक्तुं ज्ञानमित्यर्थः, न तु कीर्तिर्यशोरूपा, तस्या अज्ञानरूपत्वात्' चक्रः।

है ) ( ४ ) अनुबन्ध ( आयु का सम्बन्ध पर, अपर शरीर से या प्राण से सदा लगा रहता है। यहाँ चकार से चेतनानुवृत्ति का ग्रहण किया जाता है, क्योंकि आयु के लक्षण करते समय अर्थे दश महामूलीय अध्याय में—'तत्रायुश्चेतनानुवृत्ति जीवितमनुबन्धो धारि चेत्येकोऽर्थ' कहा गया है। यहाँ शरीर और आत्मा के ही संयोग को आयु मानना चाहिये, इन्द्रिय और मन का संयोग बताना व्यर्थ ही है, क्योंकि पञ्चमहाभूत से उत्पन्न २४ तत्त्वात्मक शरीर अचेतन होता है उसे ही शरीर कहा जाता है आत्मा को शरीरी कहा जाता है इसी बात को सुश्रुत ने कहा है, 'पञ्चमहाभूत-शरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते' इसका समाधान यह है कि जड़ और चेतन सभी सृष्टि मात्र की आत्मा होती है और शरीर भी होता है। उस अचेतन शरीर से आत्मा का संयोग होने पर भी वहाँ आयु शब्द का प्रयोग नहीं होता है, क्योंकि यहाँ धारि, जीवित, नित्यग, अनुबन्ध, चेतनानुवृत्ति इन पर्यायों का प्रयोग नहीं हो सकता। पर यदि शरीर आत्मा का ही संयोग आयु मानी जायगी, तो अचेतन पाषाणादिमूर्ति सिल, लोढ़ा, ऊखल, मुशल आदि में भी इस आयु का प्रयोग होने लगेगा। यद्यपि व्यवहार के लिये यह सिल १० वर्ष का है; यह ५ वर्ष की आयु का है ऐसा प्रयोग होता है तथा 'शिलापुत्रस्य शरीरम्' ऐसा पाषाणमूर्ति लोढ़े के लिये प्रयोग भी होता है पर उस आयु की चिकित्सा आदि का वर्णन अभीष्ट नहीं है। अतः उसे भी जीवित न कहा जाय अथवा मरण के बाद लिङ्ग शरीर में आत्मा संयुक्त रहने के कारण उसे भी आयुष्मान् मानना पड़ेगा अतः शरीर, इन्द्रिय, आत्मा का संयोग ही आयु कही जाती है, ऐसा लक्षण करते हैं। सामान्यतः इन्द्रिय शब्द से बाह्येन्द्रिय और आभ्यन्तरेन्द्रिय दोनों का ग्रहण किया जाता है अतः लिङ्ग शरीर में बाह्य इन्द्रिय के अभाव होने से इसे आयुष्मान नहीं कहा जाता है और चतुर्विंशतितत्त्वात्मक शरीर भी बाह्येन्द्रिय का अभाव एवं शिलापुत्र आदि अचेतन में उभयविध इन्द्रियों के अभाव होने से आयुष्मत्ता उनमें नहीं समझी जाती है। यदि आत्मा, इन्द्रिय, शरीर के संयोग को आयु का लक्षण किया जाय, मन को लक्षण से निकाल दिया जाय तो वृक्षों में भी यह लक्षण चला जायगा, क्योंकि वृक्षों को बाहरी इन्द्रियाँ हैं जिससे खाद्य, पेय और शुद्ध हवा Oxygen को लेते हैं। अतः इन्द्रियाँ भी हैं जिससे ज्ञान उन्हें होता है। अतः आत्मा, इन्द्रिय, मन, शरीर के संयोग को आयु कहा जाता है। यह लक्षण किया गया है। वृक्षों में मन नहीं होता है। अतः यह लक्षण इनमें नहीं जाता है। यदि इन्द्रिय, मन शरीर के संयोग को ही आयु का लक्षण माना जाय तो अचेतन चतुर्विंशति-तत्त्वात्मक शरीर में भी लक्षण जला जायगा अतः समानासमानजातीय व्यावर्तक उक्त लक्षण माना गया है॥

**तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः। वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितम्[1] ॥४३॥**

उभयलोकहित साधन में आयुर्वेद—यह उस आयु का पुण्यतम वेद है इसलिए आयुर्वेद जानने वाले विद्वानों से पूजित है। क्योंकि यह मनुष्यों के लिए इस लोक और परलोक में हितकारी है अतः इस आयुर्वेद का उपदेश कर रहे हैं॥ ४३॥

**विमर्श**—आयुर्वेद को यहाँ पुण्यतम वेद बताया है, क्योंकि साम आदि चार वेदों में स्वर्गादि उत्तम लोक-प्राप्ति के लिए ही मार्ग बताए गए हैं अतः इसे पुण्य कहा जाता है। आयुर्वेद-विहित कर्मों का अनुष्ठान करने से इस लोक में आयु-आरोग्यादि की प्राप्ति होती है। और मनुष्य आयुर्वेदविहित कर्मों के अनुष्ठान करने से स्वस्थ रहते हुए धर्मादि का अनुष्ठान कर स्वर्ग की भी

१. 'लोकयोरुभयोर्हितः' ग.।

प्राप्ति कर लेता है—जैसा कि 'धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम्' बताया है। तथा सुश्रुत ने भी 'अत्रायत्तमैहिकमामुष्मिकं च श्रेय' इति। ( सु. सू. अ. १ ) बताया है। आयुर्वेद की स्तुति अन्यत्र भी पाई जाती है। यथा स्कन्दपुराण में—'ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रान् रोगार्तान् परिपाल्य च। यत्पुण्यं महदाप्नोति न तत्सर्वैर्महामखैः॥ तस्माद्रोगापवर्गार्थं रोगार्तं समुपाचरेत्। योऽनुगृहीतमात्मानं मन्यमानो दिने दिने॥ उपसर्पेत रोगार्तांस्तीर्णस्तेन भवार्णवः।' इसी प्रकार नन्दिपुराण में कहा है—'धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं साधनं यतः। अतस्त्वारोग्यदानेन नरो भवति सर्वदः॥'

**ॐ सर्वदा[1] सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्। ह्रासहेतुर्विशेषश्च प्रवृत्तिरुभयस्य तु॥ ४४॥**

सामान्य तथा विशेष की परिभाषा—सदा सभी भावों की वृद्धि करने वाला सामान्य होता है और ह्रास ( कम करने वाला ) का कारण विशेष होता है। इस आयुर्वेदशास्त्र में सामान्य और विशेष दोनों की प्रवृत्ति की जाती है, अर्थात् इन दोनों की प्रवृत्ति ( क्रिया ) से दोष धातु एवं मलों की वृद्धि और ह्रास किया जाता है।

**विमर्श**—यहाँ भावशब्द से 'सत्तामनुभवन्तीति भावाः' से द्रव्य, गुण, कर्म ये तीन ही लिये जाते हैं, अर्थात् द्रव्य, गुण कर्म की जब तक स्थिति रहती है तब तक इन तीनों की वृद्धि सामान्य से होती है। और इनका ह्रास विशेष के द्वारा होता है। सामान्य-विशेष इन दोनों का संबन्ध शरीर से होता है, अर्थात् जब शरीर में किसी धातु विशेष की कमी पायी जाती है तो उसके सामान्य द्रव्य, गुण, कर्म का प्रयोग कर उसकी वृद्धि की जाती है। अर्थात् यह समझना चाहिये कि यह सामान्य तीन प्रकार का होता है। ( १ ) द्रव्यसामान्य ( २ ) गुणसामान्य ( ३ ) कर्मसामान्य। द्रव्यसामान्य—मांस खाने से मांस बढ़ता है क्योंकि बकरे के मांस में जो मांसत्व है वह मनुष्य के मांस में भी पाया जाता है इसलिये मांस के खाने से मांस की वृद्धि होती है। उसमें भी मांस खाने वाले जो जन्तु होते हैं उसके मांस खाने से विशेष रूप से मांस की वृद्धि होती है। बताया भी है—'न हि मांससमं किञ्चिदन्यद्देहबृहत्त्वकृत्' तथा—'शरीरबृंहणेनान्यदाद्यं मांसाद्विशिष्यते।' इसी प्रकार जीव रक्त के अधिक निकल जाने पर रक्त का पान कराया जाता है। जैसा कि—'मृगगोमहिषाजानां सद्यस्कं जीवतामसृक्। पिबेज्जीवाभिसन्धानं जीवं तद्ध्याशु गच्छति।' गुणसामान्य—दूध एवं घी खाने से शुक्र की वृद्धि होती है। दूध और घी गुण में मधुर, स्निग्ध, शीत होते हैं इसी प्रकार अन्य जो भी द्रव्य मधुर, स्निग्ध, शीत होते हैं वे सभी द्रव्य शुक्रवर्द्धक होते हैं क्योंकि शुक्र गुण में मधुर, स्निग्ध, शीत होता है। इसी तरह स्निग्ध, गुरु, मधुर, सान्द्र, पिच्छिल गुणयुक्त जो भी द्रव्य होते हैं वे कफ को बढ़ाने वाले होते हैं। जैसे दही, गुड़, घृत आदि। कर्म सामान्य—वायु का कर्म चंचल होता है अतः दौड़ने से वायु बढ़ता है। कफ का कार्य स्थिरता उत्पन्न करना है अतः सोने या बैठने से कफ की वृद्धि हो जाती हैं। इस सामान्य को क्रमशः (१) अत्यन्त सामान्य, (२) मध्य सामान्य और (३) एकदेश सामान्य भी माना जाता है। यह सामान्य वृद्धि करने वाला होता है यह बात भूयसा व्यपदेश न्याय से किया गया है यह बात सर्वत्र नहीं पाई जाती है। कहीं कहीं इससे विपरीतता भी मिलती है। जैसे आंवला गुण में अम्ल होता है। पित्त भी अम्ल है पर गुण सामान्य होने पर भी आंवला पित्त शामक ही होता है, वर्द्धक नहीं। यह बात अष्टांगसंग्रह में स्पष्टरूप से बतलाया गया है 'अम्लमप्यामलकं पित्तमम्लं न जनयति किन्तु जयति शीतवीर्यत्वात्' तात्पर्य यह है कि आंवला का वीर्य शीत होता है पित्त वीर्य में उष्ण होता है। शीतवीर्य के कारण पित्त को नष्ट करता है। विशेष भी ३ प्रकार का होता है ( १ ) द्रव्यविशेष ( २ ) गुणविशेष ( ३ ) कर्म-

---

१. योगीन्द्रनाथसेनस्तु 'सत्त्वमात्मा शरीरं चे'त्याद्यायुर्वेदाधिकरणप्रतिपादकं ग्रन्थं प्राक् पठित्वाऽनन्तरं 'सर्वदा सर्वभावानामि'त्यादिग्रन्थं पठति।

विशेष। (१) द्रव्यविशेष—अस्थि मांस से विशेष (भिन्न) होता है। मांस की वृद्धि होने पर अस्थि का प्रयोग किया जाय तो वह हानिकारक होता है या वायुप्रधान जोन्हरी का सेवन करने से पार्थिवगुणविशिष्ट मांस का नाश करने वाला होता है। अतः स्थूल शरीर वाले मनुष्यों के मांस को कम करने के लिये जोन्हरी, बाजरा आदि द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है। अथवा तैजस क्षार से कफ की कमी की जाती है। (२) गुणविशेष—वायु रूक्ष, लघु, शीत होता है। तेल स्निग्ध, गुरु, उष्ण युक्त होता है इसलिये तेल के प्रयोग से वायु का ह्रास होता है। (३) कर्मविशेष—वायु चल होता है। बैठना, सोना यह कर्म स्थिरता उत्पन्न करने वाला विशेष होता है अतः बैठना, सोना आदि कर्म वायुनाशक होता है। इसी तरह कफ स्थिर होता है। उससे विशेष (भिन्न) दौड़ना, तैरना आदि क्रियाओं से कफ का नाश होता है। इन दोनों सामान्य और विशेष की प्रवृत्ति कर्मसामान्य एक में मिलानेवाला होता है और विशेष अलग करने वाला होता है। यह दोनों कार्य आयुर्वेदज्ञों को करना इष्ट है। क्योंकि 'रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता' अर्थात् दोष की विषमता रोग है और दोष का सम होना निरोगता का लक्षण है। यह दोष अपनी मात्रा से न्यून होते हैं तो सामान्य द्रव्य, गुण, कर्म के द्वारा उनकी वृद्धि की जाती है और जब यह अपनी मात्रा से बढ़ जाते हैं तो द्रव्य, गुण, कर्म, इन विशेष द्वारा इनका ह्रास कर इनको समावस्था में लाया जाता है (यही चिकित्सा है) इन दोनों की प्रवृत्ति आयुर्वेद शास्त्र में इष्ट है।

**ॐ सामान्यमेकत्वकरं विशेषस्तु पृथक्त्वकृत्। तुल्यार्थता हि सामान्यं विशेषस्तु विपर्ययः॥**

एकत्वबुद्धि को उत्पन्न करने वाला सामान्य होता है जो विभिन्न बुद्धि को उत्पन्न करता है वह विशेष अर्थात् जो अलग करने वाली बुद्धि है उसे विशेष कहा जाता है। सामान्य तुल्य अर्थ को बतलाता है। विशेष इनसे विपरीत अर्थ का बोध कराता है॥ ४५॥

**विमर्श**—(१) न्याय वालों ने 'नित्यत्वे सति अनेकानुगतं सामान्यम्' यह लक्षण माना है, अर्थात् नित्य होते हुए जो अनेकों में रहने वाला होता है उसे सामान्य कहा जाता है, जैसे-'अयं गौः अयं गौः' इसमें गोत्व सामान्य होता है क्योंकि यह संसार में रहने वाली सभी गायों में पाया जाता है। इसलिये गोत्व सामान्य गोत्व सामान्य की वृद्धि करने वाला होता है। इसी भाँति मांस में मांसत्व सामान्य, रक्त में रक्तत्व सामान्य पाया जाता है। अतः मांस से मांस की वृद्धि होती है और रक्त से रक्त की वृद्धि होती है। इसे गुण सामान्य का लक्षण कहा जा सकता है।

(२) तुल्य अर्थ को बताने वाले को सामान्य कहते हैं यह दूसरा लक्षण सामान्य का किया गया है यह कर्म सामान्य का लक्षण है यहाँ पर क्रमशः 'सर्वदासर्वभावानां सामान्यं वृद्धि-कारणम्' को द्रव्य सामान्य लक्षण माना जाता है। यदि द्रव्य ही द्रव्य का वर्धक हो तो मांस से मांस की वृद्धि होनी चाहिये, रक्त से रक्त की वृद्धि होनी चाहिये, पर यह देखा जाता है कि मांसत्व सामान्य द्रव्य से अतिरिक्त वृष्य औषध जैसे केवाँच का बीज, सतावरी, मूसली आदि द्रव्यों से मांस की वृद्धि एवं लौह भस्म के प्रयोग से रक्त की वृद्धि होती है। इस बात को देख कर गुण सामान्य का लक्षण किया गया है कि 'सामान्यम् एकत्वकरम्'। जो एकत्व करने वाला होता है उसे सामान्य कहते हैं। वृष्य औषधों में ऐसा गुण पाया जाता है जिनके द्वारा मांस बढ़ जाता है और एकाकार बुद्धि हो जाती है उसी प्रकार लौह भस्म के प्रयोग से रक्त की वृद्धि होती है और एकाकार बुद्धि भी हो जाती है। अर्थात् मांस और रक्त में जो गुण पाये जाते हैं वे ही गुण वृष्य औषध, केवाँच का बीज, मूसली आदि द्रव्यों में और रक्त में जो गुण होता है वह लौह भस्म में

भी पाया जाता है। इसी के आधार पर यह भी कल्पना की जाती है कि दुग्ध मधुर और शीत होने के कारण मधुर एवं शीत गुण वाले शुक्र को बढ़ाता है।

( ३ ) दौड़ने से वायु की वृद्धि हो जाती है। इस बात को देख कर 'तुल्यार्थता हि सामान्यम्', यह कर्म सामान्य का लक्षण बताया है, वायु का कर्म चल होना है; दौड़ना-घूमना भी चल है इसलिये दौड़ने से वायु की वृद्धि होती है। न्याय वाले पर और अपर यह दो सामान्य मानते है। कोई-कोई एक परापर सामान्य भी मानते हैं इसके अनुसार जो अधिक वस्तुओं में पाया जाता है उसे परसामान्य, जो अल्प वस्तुओं में पाया जाता है उसे अपर सामान्य कहते हैं और जो अधिक और अल्प वस्तुओं के बीच में रहने वाला हो उसे परापर सामान्य कहते हैं। कुछ आचार्य उभयवृत्ति और एकवृत्ति यह दो प्रकार का सामान्य मानते हैं। उभयवृत्ति—जैसे मांस खाने से मांस बढ़ता है तो बकरे आदि के खाद्य मांस और मनुष्य शरीर के मांस इन दोनों में मांसत्व सामान्य एक है अतः उभयवृत्ति मांसत्व सामान्य एक होने से मांस से मांस की वृद्धि होती है। एकवृत्ति—यह केवल एक वस्तु में रहते हुए वृद्धि का कारण होता है, जैसे घृत अग्नि को बढ़ाने वाला होता है। घृत में घृतत्व अग्नि में अग्नित्व सामान्य भिन्न-भिन्न है। अथवा घृत का गुण स्निग्ध, शीत होना है अग्नि का गुण रूक्ष और उष्ण होना है यह दोनों परस्पर भिन्न हैं, घृत का कर्म शीतल करना है अग्नि का कर्म उष्ण करना है। इस प्रकार घृत और अग्नि में द्रव्य, गुण, कर्म कोई भी सामान्य नहीं पाया जाता, पर घृत से अग्नि की वृद्धि होती है। अतः इसे एकवृत्ति सामान्य कहते हैं। इस तरह समान और असमान दोनों प्रकार के द्रव्य वृद्धि में कारण होते है। यह बात देखकर 'सामान्यं वृद्धिकारणम्' यह लक्षण निरर्थक हो जाता है? इसका यह समाधान करना चाहिये कि जहाँ-जहाँ सामान्य होता है वहाँ वहाँ वृद्धि अवश्य होती है पर सामान्य से अतिरिक्त स्थल में भी वृद्धि होती है यहाँ 'जहाँ-जहाँ सामान्य हो वहाँ-वहाँ वृद्धि हो और जहाँ-जहाँ वृद्धि हो वहाँ-वहाँ सामान्य ही हो' ऐसी व्याप्ति नहीं बनाई जाती, पर सामान्य के अभाव में भी वृद्धि होती है। यह कोई आवश्यक नहीं है कि जहाँ सामान्य हो वहीं वृद्धि हो। इसीलिये अधिक दोषों से आक्रान्त सारी धातुएँ कम होती हैं तो समान गुण धर्म वाली औषधियों या आहार-विहार के सेवन करने पर भी धातुओं की वृद्धि नहीं होती है तथा गर्मी के दिनों में मधुर, स्निग्ध, गुरु द्रव्यों का यदि सेवन किया जाता है तो इन द्रव्यों के समान गुण वाला दोष कफ वृद्ध नहीं होता है किन्तु इन गुणों से वायु का संचय होता है। यह असमान वस्तु से वृद्धि होने का उदाहरण बताया गया है पर कुछ लोग इसका समाधान यह करते हैं कि यदि कोई बाधक कारण न हो तब सामान्य वृद्धि का कारण होता है। यहाँ अधिक दोषों का बिगड़ना, अधिक गर्मी का पड़ना, शरीर के धातुओं और कफ के वृद्धि को रोकने वाला प्रतिबन्धक कारण वर्तमान है। अतः असमान भी वृद्धि का कारण होता है, यह कहना उचित नहीं है।

**विशेष**—यह ठीक सामान्य के विपरीत होता है। इसे भी द्रव्यविशेष, गुणविशेष और कर्मविशेष तीन प्रकार का माना जाता है। 'ह्रासहेतुर्विशेषश्च' यह लक्षण द्रव्यविशेष का, 'विशेषस्तु पृथक्त्वकृत्' यह गुणविशेष का, 'विशेषस्तु विपर्ययः' यह लक्षण कर्मविशेष का माना जाता है विशेष ह्रास में कारण होता है। द्रव्यविशेष—जैसे किसी के शरीर में मांस बढ़ गया है तो मांस की कमी कराने के लिये हड्डी का प्रयोग कराया जाता है, जैसे शंख, शुक्ति, कौड़ी की भस्म आदि अथवा बाजरा, जोन्हरी आदि अन्न द्रव्य।

गुणविशेष—शरीर में वायु की वृद्धि होने पर तेल का प्रयोग किया जाता है क्योंकि वायु गुण में रूक्ष, शीत, लघु होता है और तैल उष्ण, स्निग्ध, गुरु होता है। अपने विशेष गुणों के कारण निरन्तर अभ्यास करने से तैल वायु को दूर करता है।

कर्मविशेष—वायु चल है जब उसकी वृद्धि हो जाती है तो उससे विपरीत रोगी को विश्राम कराया जाता है। अथवा स्थिर कफ के बढ़ जाने पर उसे कम करने के लिये धावन क्रिया कराई जाती है। इसी दृष्टिकोण से सुश्रुत ने प्रमेह की चिकित्सा में 'अधनस्तु···योजनशतमधिकं वा गच्छेत्' आदि कफनाशक कर्म बताये हैं। जिस प्रकार सामान्य के विषय में मत मतान्तर शंका-समाधान किया गया है वे सभी मत-मतान्तर शंका-समाधान सामान्य के विपरीत विशेष में भी समझना चाहिये।

***सत्त्वमात्मा शरीरं च त्रयमेतत्त्रिदण्डवत्। लोकस्तिष्ठति संयोगात्तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥४६॥**

लोक (जीवात्मा) का आधार—तीन दण्ड के समान सत्त्व, आत्मा और शरीर है। इनके संयोग से यह लोक अर्थात् जीवात्मा युक्त शरीर रहता है और इसी शरीर में सब कुछ प्रतिष्ठित है ॥ ४६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार शंकर जी के ऊपर जलधरी पात्र रखने के लिये त्रिपादिका बनाई जाती है और वह त्रिपादिका अपने तीन पैरों के ऊपर ही स्थित रह कर अपने ऊपर रखे सभी प्रकार के समर्थ भारों को वहन करती है। उसी प्रकार लोक के मन, आत्मा और शरीर ये तीन ही आधार-स्तम्भ होते हैं और इन तीनों के समुदाय को ही लोक अर्थात् संसार कहते हैं; 'षड् धातवः समुदिता लोक इति शब्दं लभन्ते' (च. शा. ५) अर्थात् पञ्चमहाभूत और आत्मा इन छः धातुओं के संयोग को ही लोक कहते हैं। यहाँ शरीर से पञ्चमहाभूत-समुदाय और आत्मा से चेतना धातु (आत्मायुक्त मन) लिया गया है। मन और आत्मा इनका कभी पृथक् भाव नहीं होता, ये सदा एक साथ ही रहते हैं। इसलिये आत्मा-मन को अन्य तन्त्र वाले या अन्य स्थल में एक ही मानकर पञ्चमहाभूत से संयुक्त होने पर षड्धातुज संयोग को लोक माना है। यद्यपि १६ विकार और ८ प्रकृति इस २४ तत्त्वविशिष्ट आत्मा को ही शरीर माना गया है पर यहाँ शरीर शब्द से दस इन्द्रियाँ पाँच महाभूत और आठ प्रकृतियाँ ली गयी है। मन के विना आत्मा की उपलब्धि नहीं होती है अतः मन और आत्मा का एक साथ उपादान किया गया है। यहाँ सत्त्व, आत्मा और शरीर संख्या में तीन बताये गये हैं जो गणना में तीन हैं ही फिर त्रयः (तीन) कहने का तात्पर्य यह है कि ये तीनों मिलकर ही लोक शब्द से व्यवहार्य हैं, यदि इनमें से एक भी अलग हो जाय तो वह लोकशब्दवाच्य नहीं होगा। लोक का अर्थ—लोकते (आलोकते) इति लोकः (लोकृ-दीप्तौ धातु) इस व्युत्पत्ति से जङ्गम मात्र का बोध किया जाता है।

***स पुमांश्चेतनं तच्च तच्चाधिकरणं स्मृतम्। वेदस्यास्य तदर्थं हि वेदोऽयं संप्रकाशितः ॥४७॥**

आयुर्वेद का अधिकरण—उस सत्त्व, आत्मा और शरीर के संयोग को ही पुमान् (पुरुष) कहते हैं, वही सत्त्व, आत्मा और शरीरयुक्त चेतन है, वही मिलित रूप से सत्त्व, आत्मा और शरीर इस आयुर्वेद शास्त्र का अधिकरण (चिकित्सा का विषय) है। इसी सत्त्वादि विशिष्ट लोक के लिए इस आयुर्वेद शास्त्र का प्रकाश किया गया है ॥ ४७ ॥

**विमर्श**—यद्यपि ऊपर लोक शब्द से प्राणिमात्र का बोध किया गया है पर वहाँ आचार्य लोक शब्द से केवल पुरुष (मनुष्य) का ही ग्रहण किए हैं इसी लिए पुमान् शब्द का प्रयोग किए हैं। सुश्रुत ने भी चिकित्साशास्त्र में मनुष्य की ही प्रधानता बताई है यथा 'तत्र पुरुषः प्रधानं तस्योपकरणमन्यत्, तस्मात्पुरुषोऽधिष्ठानम्' (सु. सू. अ. १)। हिमालय के पार्श्व में ऋषियों की गोष्ठी मनुष्यों के रोगातुर होने पर ही हुई थी यथा—'प्रादुर्भूतो मनुष्याणामन्तरायो महानयम्' कहा है।

इस आयुर्वेद का आश्रय मनुष्य है इसका तात्पर्य यह नहीं है कि मनुष्येतर प्राणी रुग्ण हों तो अचिकित्स्य होते हैं किन्तु प्रधान आश्रय मनुष्य है, सामान्यतः प्राणिमात्र आयुर्वेद शास्त्र का आश्रय है। यहाँ 'संयोगः' पुंलिङ्ग है अतः 'सः' यह पुंलिङ्ग कहा गया है। चक्रपाणि ने 'आगे पुरुष का वर्णन किया जायगा' उसे ही बुद्धि में रखकर पुंलिङ्ग का निर्देश किया गया है, ऐसा कहते हैं, 'सः' का प्रयोग अतीत काल में ही होता है यहाँ भविष्य का बोधक कैसे ? इसके उत्तर में बताया है कि 'तत्' शब्द सर्वनाम हैं और सर्वनाम का प्रयोग—'प्रत्यक्षे च परोक्षे च सामीप्ये दूर एव च। एतेष्वर्थेषु विद्वद्भिः सर्वनाम प्रयुज्यते।'—इतने कालों में होता है। अथवा इस पक्ष में यह भी कहा जा सकता है—कि 'तत्' शब्द का प्रयोग सर्वदा बुद्धिस्थ वस्तु के लिये ही होता है यथा—'बुद्धि-विषयत्वोपलक्षिततत्तद्धर्मावच्छिन्ने तच्छब्दस्य शक्तिः यह बताया है।' अतः वक्ष्यमाण पुरुष को बुद्धि में रखकर यहाँ पुंलिङ्ग का प्रयोग किया गया है। पर मेरे विचार से इस क्लिष्ट कल्पना से संयोग का ही विशेषण 'स' को मानना न्याय एवं युक्तिसंगत है। यहाँ तीनों के संयोग में यद्यपि आत्मा प्रधान है तथापि सर्वप्रथम सत्त्व का ग्रहण किया गया है इसका तात्पर्य यह है कि विना सत्त्व ( मन ) के संयोग हुये व्यवहार दशा में आत्मा निरर्थक है, और अप्रत्यक्ष है—जैसा कि—'अचेतनं क्रियावच्च मनश्चेतयिता परः। युक्तस्य मनसा तस्य निर्दिशन्त्यात्मनः क्रियाम्।' ( शा. अ. १ ), अतः सर्वप्रथम सत्त्व का ही उपादान किया गया है।

**क्षखादीन्यात्मा मनः कालो दिशश्च द्रव्यसंग्रहः। सेन्द्रियं चेतनं द्रव्यं, निरिन्द्रियमचेतनम् ॥४८॥**

द्रव्य गणना—ख आदि पाँच ( जैसे ख [ आकाश ] वात, अग्नि, जल और पृथिवी ), आत्मा, मन, काल और दिशा यह द्रव्य का संग्रह संख्या में ९ है। इन द्रव्यों में दो विभाग होते हैं ( १ ) जो द्रव्य इन्द्रिययुक्त है उसे चेतन द्रव्य कहते हैं। ( २ ) जिन द्रव्यों में इन्द्रियाँ नहीं होतीं उन्हें अचेतन द्रव्य कहते हैं ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—द्रव्यों के विभागों का संक्षेप में संग्रह यहाँ बताया गया है। ये ही नव द्रव्य न्याय में भी माने गये हैं—जैसा कि 'क्षित्यप्तेजोमरुद्व्योमकालदिग्देहिनो मन इति द्रव्याणि।' (कारिकावली) संक्षेप में संग्रह का तात्पर्य यह है कि द्रव्य-सोंठ, पीपर, मरिच आदि भेद से अगणित है, सब का नाम निर्देश करना असम्भव है अतः यहाँ केवल संक्षेप में कारण द्रव्य का संग्रह किया गया है। द्रव्य के दो भेद होते हैं ( १ ) कारण द्रव्य। ( २ ) कार्य द्रव्य। कारण द्रव्य के ये नव भेद बताये गये है। यथा—

**कार्य द्रव्य**—इसका वर्णन आचार्य ने श्लोक की दूसरी पंक्ति से प्रारंभ किया है। इसके एक चेतन और दूसरा अचेतन दो भेद होते है, (क) पुनः चेतन का अन्तश्चेतन और बहिरन्तश्चेतन दो भेद होते हैं। (१) अन्तश्चेतन उसे कहते हैं जिसमें ज्ञानशक्ति और सुख दुःख का अनुभव होता हो पर अपने पर आई हुई विपत्ति या आक्रमण का निराकरण करने में समर्थ नहीं होता हो, जैसे वनस्पति वर्ग आदि। इनमें अन्तश्चेतनता का प्रत्यक्षीकरण कुछ द्रव्यों में स्पष्ट पाया जाता है; जैसे लज्जावन्ती (लजवन्ती) स्पर्श करने पर सिकुड़ जाती है और सूर्यमुखी का फूल सूर्य के अनुसार घूमता रहता है। हरफारेबड़ी ( हरपरवरी ) में मेघ गर्जन से फल लगता है। आम्र में मद्य डाल देने से अधिक

फल की उत्पत्ति होती है। बीजपूर नीबू में शृगाल आदि जन्तुओं की वसा के गन्ध से फल की उत्पत्ति अधिक होती है। अशोक वृक्ष के मूल पर कामिनी अपने पैर से मारती है तो उसके गुच्छे खिल जाते हैं। वकुल पेड़ के ऊपर रजस्वला स्त्री मुख में जल का कुल्ला लेकर डालती है तो उसमें फूल आ जाते हैं। इन उदाहरणों से यह स्पष्ट है कि वनस्पति वर्गों में अन्तश्चेतना विद्यमान रहती है जिससे इन क्रियाओं से उसमें चेतनता आती है और प्रसन्न होकर अपने-अपने विशेष कार्यों को उत्पन्न करते हैं। शास्त्रकारों ने भी बतलाया है कि 'वृक्ष-गुल्मं बहुविधं तत्रैव तृणजातयः। तमसाऽधर्मरूपेण च्छादिताः कर्महेतुना॥ अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः।' (२) बहिरन्तश्चेतन—उसे कहते हैं जिन्हें अन्तःज्ञान होता है और उनके ऊपर कोई आपत्ति या आक्रमण हो तो उसे निराकरण करने में भी समर्थ होते हैं, जैसे—मनुष्य, पशु-पक्षी आदि। (ख) अचेतन—( भौम ) जिन्हें न अन्तःज्ञान होता है न बाह्य ज्ञान होता है जैसे—ईंट, पत्थर, मिट्टी, धातु ( सोना, चाँदी ) आदि। इसे संक्षेप में समझने के लिये निम्नचक्र देखिये।

यहाँ सेन्द्रिय शरीर को चेतन माना गया है। यद्यपि चतुर्विंशति तत्त्वात्मक शरीर अचेतन है, फिर भी आत्मा के संयोग से वह चेतन होता है। क्योंकि यदि शरीर न हो तो आत्मा की उपलब्धि नहीं हो सकती। बतलाया भी है—'आत्माज्ञः करणैर्योगात् ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते।' तथा 'चेतनावान् यतश्चात्मा ततः कर्त्ता निरुच्यते।' (च० शा० १ ) अर्थात् जिस प्रकार गरम जल में अग्नि की अनुभूति होती है और जो अग्नि का कार्य दाह और पकाना है वह कार्य जल में पाया जाता है पर जल अग्नि नहीं है फिर भी अग्नि के सान्निध्य से उसमें अग्नि-गुण रहता ही है। उसी भाँति आत्मा के संयोग से अचेतन शरीर भी चेतन माना जाता है।

*** सार्था गुर्वादयो बुद्धिः प्रयत्नान्ताः परादयः।**
**गुणाः प्रोक्ताः—**

गुण गणना—अर्थ ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ) के साथ गुरु, मन्द आदि बीस, बुद्धि, जिसके अन्त में प्रयत्न है ऐसे सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न और परादि दस, इन्हें गुण कहा जाता है। इस प्रकार ४१ गुण हैं।

**विमर्श**—यहाँ गुणों का परिगणन किया गया है। सामान्यतः गुणों में चार वर्गीकरण किये गये हैं। जैसे ( १ ) सार्था—इन्द्रियगुण, ये संख्या में पाँच होते हैं। ( २ ) गुर्वादि—शारीरिक गुण या द्रव्यगुण, ये संख्या में बीस होते हैं, जैसे गुरु, लघु, मन्द, तीक्ष्ण, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, श्लक्ष्ण, खर, सान्द्र, द्रव, मृदु, कठिन, स्थिर, सर, सूक्ष्म, स्थूल, विशद और पिच्छिल। ( ३ ) अध्यात्म या आत्मगुण—ये संख्या में ६ होते हैं। जैसे बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष और प्रयत्न।

( ४ ) परादि या सामान्यगुण—ये संख्या में दस होते हैं। जैसे 'परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च। विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च॥ संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणाः प्रोक्ताः परादयः। (च० सू० २६) अर्थात् पर, अपर, युक्ति, संख्या, संयोग, विभाग, पृथक्त्व, परिमाण, संस्कार और अभ्यास ये दस हैं। इस प्रकार ( १ ) इन्द्रिय गुण ५। ( २ ) द्रव्य गुण २०। ( ३ ) आत्म गुण ६। ( ४ ) सामान्य गुण १०, कुल ४१ गुण चरक ने स्वीकार किये हैं। न्याय वालों ने केवल २४ गुण माने हैं, जैसे '......अथ गुणा रूपं, रसो गन्धस्ततः परम्। स्पर्शः संख्या परिमितिः पृथक्त्वं च ततः परम्॥ संयोगश्च विभागश्च परत्वं चापरत्वकम्। बुद्धिः सुखं दुःखमिच्छा द्वेषो यत्नो गुरुत्वकम्॥ द्रवत्वं स्नेहसंस्कारावदृष्टं शब्द एव च॥' ( कारिकावली ) अर्थात् ( १ ) रूप, ( २ ) रस, ( ३ ) गन्ध, ( ४ ) स्पर्श, ( ५ ) संख्या, ( ६ ) परिमाण, ( ७ ) पृथक्त्व, ( ८ ) संयोग, ( ९ ) विभाग, ( १० ) परत्व, ( ११ ) अपरत्व, ( १२ ) बुद्धि, ( १३ ) सुख, ( १४ ) दुःख, ( १५ ) इच्छा, ( १६ ) द्वेष, ( १७ ) प्रयत्न, ( १८ ) गुरुत्व, ( १९ ) द्रवत्व, ( २० ) स्नेह, ( २१ ) संस्कार, ( २२ ) धर्म, ( २३ ) अधर्म, ( २४ ) शब्द ये २४ गुण हैं। यहाँ अदृष्ट पद से धर्म और अधर्म लिया गया है। वस्तुतः ये २४ गुण ही प्रधान माने गए हैं, इन्हीं गुणों में ४१ गुणों का समावेश कर लिया जाता है। धर्म अधर्म ये दो गुण आयुर्वेद में नहीं माने गए हैं। शेष सभी गुणों को आयुर्वेद ने माना है। न्यायोक्त गुणों के अतिरिक्त गुर्वादि गुण और अभ्यास एवं युक्ति ये २२ गुण अधिक माने गए हैं। समन्वय इस प्रकार किया जा सकता है—अभ्यास को संस्कार में, युक्ति को संयोग में, गुर्वादि गुणों में गुरु, द्रव और स्नेह को गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह में, शेष गुणों को संस्कार और धर्म में समाविष्ट किया जा सकता है। ये गुर्वादि गुण ( १ ) सांसिद्धिक ( स्वभावसिद्ध ) और ( २ ) नैमित्तिक ( कारणजन्य ) ये दो प्रकार से प्राप्त होते हैं। जब इनकी प्राप्ति स्वभावतः होती है तब 'यह इस द्रव्य का धर्म है' ऐसा कहा जाता है और वह औषध का धर्म ( स्वभावतः कर्म ) अदृष्टजन्य होता है ऐसी दशा में इनका धर्म में समावेश किया जाता है। जब निमित्तों के द्वारा इन गुणों की प्राप्ति होती है तब इनका समावेश संस्कार में कर लिया जाता है। इस प्रकार कुल गुण २४ ही माने जाते हैं। यदि 'सार्था गुर्वादयः' इस पद का अर्थ वैशेषिक सिद्धान्त से किया जाय तो २४ गुण चरक के सिद्धान्त से भी होते हैं। जैसे वैशेषिक दर्शन में 'रूप-रस-गन्ध-स्पर्शाः संख्या परिमाणानि पृथक्त्वं संयोगविभागौ परत्वापरत्वे बुद्धयः सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नाश्च गुणाः' ( वैशे० १-१-६ ) ये १७ गुण बताए गए हैं। प्रशस्तपादभाष्य में 'प्रयत्नाश्च' यहाँ पर 'च' पढ़ा गया है, उससे ७ और गुण संगृहीत किए गए हैं। यथा 'चशब्दसमुच्चितास्तु गुरुत्व-द्रवत्व-स्नेह-संस्कार-धर्माधर्म-शब्दाः सप्तैवेत्येवं चतुर्विंशतिगुणाः।' इस तरह २४ गुण होते हैं। इसी तरह 'सार्थाः' से स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ४, गुर्वादि से गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, संस्कार, धर्म, अधर्म और शब्द ७, बुद्धि इच्छा द्वेष सुख दुःख प्रयत्न, परादि से सात ( चरक के परादि १० गुणों में संस्कार, युक्ति और अभ्यास छोड़ दिया जाता है ) इस प्रकार २४ गुण माने जा सकते हैं। ऐसा कुछ लोगों का मत है पर यह कल्पना निराधार एवं अयुक्ति युक्त है क्योंकि 'सार्थाः' से अन्यत्र पंचमहाभूतों के पाँच शब्दस्पर्शादि गुण लिए गए हैं, जैसा कि 'अर्थाः शब्दादयो ज्ञेया गोचरा विषया गुणाः।' ( शा० अ० १ ) गुर्वादि २० गुण सर्वत्र आयुर्वेद में स्वीकार किये गये हैं। जैसे 'तस्य गुणाः शब्दादयो गुर्वादयश्च द्रवान्ताः।' ( सू० २६ ) 'दशाद्याः कर्मतः प्रोक्तास्तेषां कर्मविशेषणैः। दशैवान्यान् प्रवक्ष्यामि द्रवादींस्तान्निबोध मे॥ ( सू० सु० अ० ४६ ) 'गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः।' 'गुणाःससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः।' ( वाग्भट सू० १ ) परादि से १० गुण लिए जाते हैं जैसा

कि 'परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च । विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च ॥ संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणाः प्रोक्ताः परादयः ।' ( सू० अ० २६ ) इस प्रकार आयुर्वेद में बताए हुए गुणों को छोड़ कर खींचा-तानी कर वैशेषिक दर्शन के साथ समन्वय के लिए प्रयास करना व्यर्थ है । गुणों का साधर्म्य—जो गुण परस्पर भिन्न होते हुए कुछ अंशों में समानता रखते हैं उसे साधर्म्य कहते हैं । साधर्म्य—( १ ) सभी गुणों में गुणत्व जाति रहती है, ( २ ) सभी गुण द्रव्य में आश्रित रहते हैं ( ३ ) सभी गुण निर्गुण होते हैं ( ४ ) सभी गुणों में कोई क्रिया नहीं पायी जाती है । वैधर्म्य—( १ ) रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, परत्व, अपरत्व और गुर्वादि बीस गुण मूर्त हैं अर्थात् जिनका स्थूल स्वरूप होता है उन्हीं में पाए जाते हैं । जैसे पृथिवी, जल, तेज, वायु में । ( २ ) बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, संस्कार और शब्द ये अमूर्त गुण हैं । अर्थात् ये उनमें पाए जाते हैं जिनका स्थूल रूप नहीं होता है । जैसे आत्मा और आकाश । ( ३ ) संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग और विभाग ये मूर्त और अमूर्त गुण हैं और सभी द्रव्यों में पाए जाते हैं । ( ४ ) संयोग-विभाग कभी भी एक द्रव्य में नहीं पाये जाते किन्तु संख्या कभी एक द्रव्य में और कभी अनेकों द्रव्यों में पायी जाती है । ( ५ ) शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, संस्कार और गुर्वादि बीस गुण, इन्हें विशेषगुण कहते हैं । क्योंकि इन गुणों के आधार पर ही एक वस्तु दूसरे वस्तु से अलग समझी जाती है, 'विशेषस्तु पृथक्त्वकृत्' के अनुसार ये विशेष गुण हैं । ( ६ ) संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व और द्रवत्व ( नैमित्तिक ) ये सामान्य गुण हैं । अर्थात् ये अनेकों द्रव्यों में एक साथ ही पाये जाते हैं । इनके द्वारा एक वस्तु दूसरे वस्तु से अलग नहीं की जा सकती है । इनके द्वारा अनेक द्रव्य एक साथ समझे जाते हैं । जैसे संयोग के द्वारा दो या अधिक संयुक्त द्रव्यों का ज्ञान होता है ॥

**ॐ—प्रयत्नादि[1] कर्म चेष्टितमुच्यते ॥ ४९ ॥**

कर्म का लक्षण—यत्नपूर्वक की गई चेष्टा को ही कर्म कहा जाता है ॥ ४९ ॥

**विमर्श**—यत्नपूर्वक अर्थात् श्रमपूर्वक जो चेष्टा की जाती है उसे कर्म माना जाता है । चेष्टा का अर्थ है कर-चरणानुकूल व्यापार अर्थात् हाथ-पैर से जो भी क्रिया की जाती है उसे चेष्टा कहते हैं । इसी चेष्टा के आधार पर कणाद ने—'उत्क्षेपणमवक्षेपणमाकुञ्चनं प्रसारणं गमनमिति कर्माणि-ये पाँच कर्म के भेद माने हैं ( १ ) उत्क्षेपण-ऊपर के देश से संयोग के कारणभूत कर्म को उत्क्षेपण ( २ ) अवक्षेपण-अधोदेश से संयोग के कारणभूत कर्म को अवक्षेपण, ( ३ ) आकुञ्चन' शरीर के समीप देश से संयोग के कारणभूत कर्म को आकुञ्चन ( खींचना ), ( ४ ) प्रसारण-दूर देश से संयोग के कारणभूत कर्म को प्रसारण ( फैलाना ), ( ५ ) गमन-किसी भी प्रकार गतिशील होने वाले कर्म को गमन कर्म कहा जाता है । सामान्यतः सभी प्रकार की गतियाँ कर्म में समाविष्ट हो जाती है । जैसा कि—'भ्रमणं रेचनं स्पन्दनोर्ध्वज्वलनमेव च । तिर्यग्गमनमप्यत्र गमनादेव लक्ष्यते ॥' ( कारिकावली ) । आयुर्वेद में पञ्चकर्म का विधान है । यथा ( १ ) वमन, ( २ ) विरेचन, ( ३ ) निरूहवस्ति, ( ४ ) अनुवासनवस्ति, ( ५ ) नस्य, ये सभी इन वैशेषिक कर्म के अन्दर ही समाविष्ट हो जाते हैं । दूसरा चिकित्सा-शास्त्र में ( १ ) पूर्वकर्म, ( २ ) प्रधानकर्म, ( ३ ) पश्चात्कर्म

---

१. 'प्रयत्नादीनि प्रयतनं प्रयत्नः, कर्मवाच्यमात्मनः । अत्रादिशब्दः प्रकारवाची, तेन संस्कार गुणत्वादिजन्यकृत्स्नक्रियावरोधः' चक्रः । 'प्रयत्नो नाम गुणविशेषः प्रकृतिगुणमध्ये पठितः, स चात्मन-इच्छाजन्या प्रवृत्तिर्द्वेषजन्या निवृत्तिः, स आदिः कारणं यस्य तत्कर्म' इति गङ्गाधरः ।

ये तीन कर्म माने गये हैं—ये सभी उपरिनिर्दिष्ट लक्षण के द्वारा कर्मसिद्ध होते हैं। इसी लक्षण के अनुसार—विमान स्थान में भी कर्म का लक्षण बताया गया है। यथा 'प्रवृत्तिस्तु खलु चेष्टा कार्यार्था सैव क्रिया कर्म यत्नः कार्यसमारम्भश्च। ( वि. अ. ८ )।

***समवायोऽपृथग्भावो भूम्यादीनां गुणैर्मतः। स नित्यो यत्र हि द्रव्यं न तत्रानियतो गुणः॥५०॥**

समवाय का लक्षण—पृथिवी आदि द्रव्यों के साथ गुणों का अपृथग्भाव ( अलग न होना ) ही समवाय माना जाता है। यह नित्य है क्योंकि जहाँ द्रव्य रहता है वहाँ समवाय सम्बन्ध नित्य रहता है। कभी भी द्रव्यों में गुण अनिश्चित नहीं रहता अर्थात् निश्चित ही रहता है॥ ५०॥

**विमर्श**—दो वस्तुओं के मध्य के सम्बन्ध को ही समवाय-सम्बन्ध कहा जाता है। जैसा कि उपरिनिर्दिष्ट श्लोक में कहा गया है कि पृथिवी आदि आधार द्रव्यों के साथ आधेय गुर्वादि गुण, उत्क्षेपणादि कर्म, सामान्य, विशेष का जो अपृथग्भाव ( अलग न रहना ) सम्बन्ध है, उसे ही समवाय कहते हैं। श्रीविश्वनाथ पञ्चानन भट्ट ने भी—'घटादीनां कपालादौ द्रव्येषु गुणकर्मणोः। तेषु जातेश्च सम्बन्धः समवायः प्रकीर्तितः॥' ( कारिकावली )। घट आदि का कपाल आदि के साथ और द्रव्यों का गुण-कर्म के साथ जो सम्बन्ध होता है उसे समवाय कहते हैं। इसकी व्याख्या करते हुए मुक्तावली में 'अवयवावयविनोर्जातिव्यक्त्योर्गुणगुणिनोः क्रियाक्रियावतोर्नित्यद्रव्यविशेषयोश्च यः सम्बन्धः स समवायः।' समवाय का लक्षण स्पष्ट किया है। वैशेषिक दर्शन में—'अयुतसिद्धानामाधार्याधारभूतानां यः सम्बन्ध इहेतिप्रत्ययहेतुः स समवायः॥' अर्थात् आधार और आधेय-भाव से अयुतसिद्ध ( अपृथग्भूत ) जो सम्बन्ध 'इह' इस ज्ञान का कारण है वह समवाय है। ऐसा लक्षण किया है। यहाँ अयुतसिद्ध का तात्पर्य अपृथग्भाव ही है। इह प्रत्यय का दृष्टान्त 'इह तन्तुषु पटः' है। यहाँ 'तन्तुओं का कपड़ा' ऐसा अर्थ किया जाता है। कपड़े के निर्माण में तन्तु और कपड़ा अलग नहीं होता। इस प्रकार कपड़ा के निर्माण में तन्तु के विना कपड़ा और कपड़े के विना तन्तु अलग नहीं रह सकते। अतः इसे अयुतसिद्ध ( या अपृथग्भाव ) कहते हैं। इस प्रकार के ज्ञान का कारण जो अलग न होने वाला सम्बन्ध है वह समवाय है। कपड़े को देखकर ही हमें 'इह तन्तुषु पटः' ऐसा ज्ञान हुआ। यहाँ तन्तु आधार है पट आधेय है। अतः तन्तुओं के विना कपड़े की स्थिति नहीं रह सकती है। दृष्ट कपड़े से तन्तुओं की स्थिति नहीं रह सकती, क्योंकि कपड़े में रहने वाले तन्तुओं को अलग कर दिया जाय तो कपड़े की सत्ता नष्ट हो जाती है। यद्यपि कपड़े से अलग तन्तुओं की सत्ता होती है, पर जिन तन्तुओं से कपड़े का निर्माण होता है उनकी सत्ता अलग नहीं होती, यदि अलग कर दिया जाय तो कपड़ा, कपड़ा नहीं रह जायगा। तात्पर्य यह है कि एक काल में कपड़ा और तन्तु पृथक् नहीं रह सकते, इसलिये तन्तु और कपड़े का समवाय सम्बन्ध है और जब तक पटद्रव्य की सत्ता है तब तक यह सम्बन्ध नित्य है। इसी लिये मूल में जहाँ द्रव्य है वहाँ पर समवाय-सम्बन्ध नित्य है ऐसा कहा है। सम्बन्ध के विना कोई भी वस्तु किसी के साथ नहीं रहता है। यह संयोग दो प्रकार का होता है। एक संयोग, दूसरा समवाय; इनमें संयोग संबन्ध उन वस्तुओं में पाया जाता है जो संयोग के बिना भी अपनी सत्ता रखते हैं उनमें यह सम्बन्ध अनित्य होता है। जैसे—'कपिसंयोगवानयं वृक्षः' यहाँ कपि और वृक्ष का संयोग सम्बन्ध है, इन दोनों की सत्ता अलग-अलग है। यद्यपि इस सम्बन्ध में भी आधाराधेयभाव तथा इह प्रत्यय का ज्ञान होता है

---

१. 'नित्यं इति शेषः।

तथापि इनका अपृथग्भाव सम्बन्ध सिद्ध नहीं होता। अतः यहाँ पर समवाय सम्बन्ध नहीं हो सकता। इसलिये अयुतसिद्ध वस्तुओं के कतिपय क्षणस्थायी बाह्य सम्बन्ध को संयोग कहते हैं। समवाय सम्बन्ध इससे बिलकुल पृथक् होता है। यह दो वस्तु में रहने वाला नित्य सम्बन्ध है। इसी प्रकार पृथिवी में गन्ध, जल में शीत, तेज में उष्ण, वायु में स्पर्श, आकाश में शब्द, आत्मा में सुख-दुःख की अनुभूति, मन में रज और तम या अणु, एक, काल में शीत, उष्ण, समशीतोष्ण, दिशा में पूर्वादि व्यवहार ( पूर्व, पश्चिम आदि का व्यवहार ), ये गुण अपने-अपने द्रव्यों में समवाय सम्बन्ध से रहते हैं और नित्य है। यहाँ यह भी समझना चाहिये कि जब तक द्रव्य की सत्ता है तब तक ये गुण उनमें रहते है और इनका सम्बन्ध भी नित्य है। समवाय सम्बन्ध में समवायी द्रव्य के नाश होने पर भी समवाय का नाश नहीं होता है। यह बात 'यत्र हि द्रव्यं' से स्पष्ट किया गया है। आकाश द्रव्य नित्य है उसमें रहने वाला शब्द गुण का सम्बन्ध नित्य रहता है। इसी तरह नित्य आकाश में परिमाण भी नित्य है तथा नित्य आकाश में द्रव्य भी नित्य है और नित्य आकाश और गुण का समवाय सम्बन्ध भी नित्य है। इस प्रकार समवाय के नित्य सिद्ध होने पर अन्यत्र वर्तमान समान रूप होने से समवाय सम्बन्ध नित्य ही रहना है। यदि यह कहा जाय कि आश्रय द्रव्य के नाश होने पर समवाय सम्बन्ध का भी नाश हो जायगा तो यह कहना उचित नहीं है क्योंकि यह देखा जाता है कि गो व्यक्ति के नाश होने पर भी गोत्वसामान्य का नाश नहीं होता है। जब गोत्व स्थायी रहता है तो उसमें रहने वाला समवाय सम्बन्ध भी नित्य है। कुछ लोग समवाय सम्बन्ध को नित्य और अनित्य दो प्रकार का मानते है, किन्तु यह सिद्धान्त सर्वतन्त्र-सिद्धान्त नहीं है और आयुर्वेद के समान वैशेषिक दर्शन भी इसे नहीं मानता। इस लिये यहाँ नित्य समवाय सम्बन्ध का ही प्रतिपादन किया गया है, और यह बात 'न तत्रानियतो गुणः' से स्पष्ट किया गया है, अर्थात् जहाँ द्रव्य होता है वहाँ गुण अनियत नहीं होता। यह द्रव्यों का स्वभाव है और वह नित्य है॥

**ॐ यत्राश्रिताः कर्मगुणाः कारणं समवायि यत्।**
**तद्द्रव्यं—**

द्रव्य का लक्षण—जिसमें कर्म और गुण आश्रित रहते हैं और जो कर्म और गुण का समवायि कारण है उसे द्रव्य कहते हैं।

**विमर्श**—सामान्य, विशेष और समवाय का लक्षण पहले कहा गया है; अब द्रव्य, गुण और कर्म का लक्षण क्रम से बताये जाते हैं। इनमें प्राधान्यात् सर्वप्रथम द्रव्य का लक्षण कहा गया है। यह द्रव्यलक्षण कारण द्रव्य का है, जिस वस्तु में कर्म और गुण रहते हों जो कर्म और गुण का समवायिकारण हो उसे द्रव्य कहते है, समवायिकारण का तात्पर्य यह है कि 'यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत्समवायिकारणम्' (तर्कसंग्रह)। अपने में समवाय सम्बन्ध से रहने वाले कार्य का आरम्भक जो हो उसे समवायिकारण कहा जाता है। जैसे मिट्टी अपने में समवाय सम्बन्ध से रहने वाले घट का उत्पादक होता है। इसी प्रकार द्रव्य अपने में समवाय सम्बन्ध से रहने वाले कर्म एवं गुण का उत्पादक होता है। अतः द्रव्य को कर्म एवं गुण का समवायि कारण माना जाता है। ये गुण और कर्म द्रव्य के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं भी नहीं पाये जाते है। कर्म और गुण पदार्थान्तर होते हुये भी द्रव्य में ही उपलब्ध होते हैं। पदार्थ रूप से कर्म और गुण की स्वतन्त्र सत्ता रहने पर भी ये सदा द्रव्य के ही आश्रित रहते है अर्थात् द्रव्य में आश्रित होकर ही कर्म निष्पन्न करते है। गुण और कर्म कभी भी द्रव्य से अलग नहीं होते है। द्रव्य का लक्षण—इसी लक्षण के अनुरूप ही अन्यत्र भी किया गया है—'यथा क्रियागुणवत् समवायिकारणं द्रव्यम्।' (सु.सू. ४०)। 'द्रव्यमाश्रयलक्षणं

पञ्चानाम् ।' (नै.)। 'रसादीनां पञ्चानां भूतानां यदाश्रयभूतं तद् द्रव्यम् ।' (भावप्रकाशः) 'क्रियागुणवत् समवायिकारणमिति द्रव्यलक्षणम् ।' ( वै. १।१।१५ )। कार्य का समवायिकारण तथा गुण और कर्म का आश्रयभूत पदार्थ को द्रव्य कहा जाता है, ऐसा लक्षण वैशेषिक में किया गया है। इस प्रकार द्रव्य-लक्षण करने पर 'खादीन्यात्मा मनःकालदिशश्च द्रव्यसंग्रहः' ये नौ द्रव्य ही जगत में पाये जाते हैं—जैसे ( १ ) पृथिवी द्रव्य है क्योंकि पृथिवी का कर्म घट, गन्धोत्पन्न करना आदि है, गुण गन्ध है, पृथिवी का कार्य घट है, घट का समवायि कारण घटकपाल है। ( २ ) जल, पिण्डीकरण जल का कर्म और गुण शीत है, किसी वस्तु को द्रव करना जल का कार्य है या बरफ जल का कार्य है, उसका समवायिकारण जल है अतः जल द्रव्य है। ( ३ ) तेज इसका जलाना कर्म और उष्ण होना गुण है दोनों का समवायिकारण अग्नि ( तेज ) है अतः द्रव्य है। ( ४ ) वायु उसका स्पर्श गुण है, सुखाना आदि कार्य है इनका समवायिकारण वायु है। ( ५ ) आकाश इसका शब्द गुण है, अप्रतिघात कर्म है, इनका समवायि कारण आकाश है अतः आकाश द्रव्य है। ( ६ ) आत्मा इसका गुण निर्विकार, अनादि-मध्य-निधन होना, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, धर्म, अधर्म आदि है। कर्म-निमेषोन्मेष, गमनागमन आदि क्रिया है। बताया है भी 'यस्मात् समुपलभ्यन्ते लिङ्गान्येतानि जीवतः। न मृतस्यात्मलिङ्गानि तस्मादाहुर्महर्षयः ॥' ( शा. १ ) अतः आत्मा द्रव्य है। ( ७ ) मन का अणुत्व और एकत्व गुण है—यथा—'अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ' तथा मन का कार्य 'चिन्त्यं विचार्यमूह्यं च ध्येयं संकल्प्यमेव च। यत्किञ्चिन्मनसो ज्ञेयं तत् सर्वं ह्यर्थसंज्ञकम् ॥ इन्द्रियाभिग्रहः कर्म.........( शा. अ. १ ) इनका समवायि कारण मन है अतः मन द्रव्य है। ( ८ ) काल-'कलयति कालयति वा भूतानि इति कालः' प्राणियों को कवलित करना या अतीतादि व्यवहार को बताना काल का कर्म है और शीतोष्ण वर्षा का होना या एक, नित्य, व्यापक होना काल का गुण है, इनका समवायि कारण काल है अतः काल द्रव्य है। ( ९ ) दिशा-पूर्व-पश्चिम आदि का व्यवहार बताना दिशा का कर्म है और एक, विभु और व्यापक होना दिशा का गुण है इनका समवायि कारण दिशा है, अतः दिशा द्रव्य है। तम का दसवाँ द्रव्यत्व—कुछ लोग कर्म और गुण का आश्रयभूत और कर्म-गुण का समवायि कारण द्रव्य होता है ऐसा द्रव्य का लक्षण करने पर तम को दसवाँ द्रव्य मानते हैं। क्योंकि 'नीलं तमश्चलति' इस वाक्य में नील गुण और चलन क्रिया का आश्रय तम है और इसका समवायिकारण भी तम है अतः तम को भी द्रव्य मानना चाहिये, इसका अन्तर्भाव किसी भी द्रव्य में नहीं हो सकता है—यथा (१) पृथिवी में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि इसमें गन्ध और स्पर्श का अभाव है। ( २ ) जल में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि तम में शीतस्पर्श और शुक्लरूपाभाव है। (३) तेज में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि इसमें उष्णस्पर्शाभाव और भास्वररूपाभाव है। (४) वायु में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि इसमें स्पर्शाभाव और सदागतिमत्त्वाभाव है। ( ५ ) आकाश में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि इसमें रूप है और आकाश में रूप का अभाव होता है। इसी प्रकार आत्मा, मन, काल और दिशा में इसका अन्तर्भाव नहीं होगा क्योंकि इसमें रूप है और आत्मादि चतुष्टय में रूप का अभाव होता है अतः तम को दसवाँ द्रव्य मानना चाहिये? उत्तर—पर यह उचित नहीं, क्योंकि तेज का ही अभाव तम होता है। यदि यह कहा जाय कि तम का अभाव तेज है तो यह कहना अनुभव विरुद्ध है तेज का अनुभव स्पष्ट एवं नेत्र, स्पर्शेन्द्रिय इन दो इन्द्रियों से ग्राह्य है तथा तेज का दहन पचन आदि कर्म प्रत्यक्ष सिद्ध है। तम केवल एक चक्षु इन्द्रिय से ही ग्राह्य है तथा दूसरी बात यह है कि जब तम चक्षुग्राह्य है तब इसे रूपवान् द्रव्य कहा जा सकता है तो जो रूपवान् द्रव्य होता है उसका ज्ञान प्रकाश में अवश्य होता है पर तम प्रकाशशून्य स्थान में ही पाया जाता है, अतः

इसे रूपवान् द्रव्य भी नहीं कहा जा सकता है और नील तम की प्रतीति होने से रूपरहित द्रव्य भी नहीं कहा जा सकता है ऐसी दशा में प्रकाश का अभाव ही तम माना जाता है। वस्तुतः नील रूप, चलन क्रिया का ज्ञान भ्रान्ति है केवल दीप के अपसरण क्रिया का ही यहाँ भान होता है, अतः तम दसवाँ द्रव्य नहीं है।

**ॐ—समवायी[1] तु निश्चेष्टः कारणं गुणः ॥ ५१ ॥**

गुण का लक्षण—जो समवाय सम्बन्ध वाला हो, चेष्टा रहित हो और ग्रहण में कारण हो उसे गुण कहते हैं ॥ ५१ ॥

**विमर्श**—द्रव्य का निर्देश करने के बाद गुण का लक्षण बताया गया है। सम्बन्ध सदा द्विष्ठ ( दो में ) होता है। जैसे समावाय सम्बन्ध द्रव्य में पाया जाता है वैसे गुण में भी रहता है क्योंकि द्रव्य और गुण का सम्बन्ध समवाय ( नित्य ) होता है। अतः गुण समवाय सम्बन्ध वाला है। वह स्वयं व्यापार नहीं करता है पर जब कोई व्यक्ति किसी वस्तु का ग्रहण करता है तो गुणों के ही कारण करता है अतः किसी कवि ने कहा है कि—'गुणेषु यत्नः क्रियतां किमाटोपैः प्रयोजनम्। विक्रीयन्ते न घण्टाभिर्गावः क्षीरविवर्जिताः ॥' तथा 'गुन के गाहक सहस नर बिन गुन लहै न कोय'। उदाहरण के लिए गुलाब के फूल को समझिए-फूल में रूप एवं गन्ध गुण है, फूल द्रव्य है उसमें समवाय सम्बन्ध से रूप एवं गन्ध है क्योंकि यावत्काल फूल की स्थिति है तावत्काल रूप और गन्ध उसमें रहेगा अतः रूप एवं गन्ध भी समवाय सम्बन्ध वाला है, यदि कोई व्यक्ति फूल का ग्रहण किया तो उसका रूप एवं गुण ने कोई चेष्टा ( व्यापार ) नहीं की, न यह कहा कि मुझे ले लो पर सुन्दर रूप और गन्ध के ही कारण फूल को लिया जाता है अतः रूप एवं गन्ध गुण कहा जाता है। कार्य द्रव्य की उत्पत्ति में तीन कारण होते हैं ( १ ) समवायि कारण, ( २ ) असमवायि कारण, ( ३ ) निमित्त कारण। ( १ ) समवायि कारण उसे कहते हैं जो समवेत ( समवाय सम्बन्ध से ) रहते हुए कार्य का उत्पादक हो ( यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत्समवायिकारणम् यथा तन्तवः पटस्य, पटश्च स्वगतरूपादेः ) जैसे तन्तु पट का और पट अपने में रहने वाले श्वेत, हरा, नील आदि रंग का समवायि कारण होता है। ( २ ) असमवायि कारण[2]—उसे कहते हैं जो कार्य के साथ या कारण के साथ एक अर्थ में समवेत रहते हुए कारण हो जैसे पट का असमवायि कारण तन्तुओं का संयोग है अर्थात् पट समवाय सम्बन्ध से तन्तुओं में है तन्तुओं में समवाय सम्बन्ध से तन्तुओं का संयोग भी है अतः कार्य पट के साथ एक अर्थ में ( अभिन्न तन्तु स्वरूप अधिकरण में ) समवाय सम्बन्ध से वर्तमान रहते हुए तन्तु संयोग भी कारण है। यह कारण पट के प्रति असमवायि कारण है। यहाँ तन्तुओं में पट और तन्तुसंयोग, समवाय सम्बन्ध से रहता है कारण के साथ एकाधिकरण जैसे—पट में रहने वाला रूप कारण पट के साथ एकाधिकरण तन्तु में समवाय सम्बन्ध के साथ वर्तमान रहते हुए तन्तु का रूप पट रूप के प्रति असमवायि कारण होता है। ( ३ ) निमित्त कारण—समवायि और असमवायि कारण इन दोनों कारणों से जो भिन्न होता है उसे निमित्त कारण कहते हैं जैसे पटोत्पत्ति के प्रति तुरी, वेम, जुलाहा तथा घटोत्पत्ति के प्रति कुम्हार, दण्ड, चक्र आदि। यहाँ गुण कारण है इसका तात्पर्य यह है कि गुणसमवायि कारण होता है। कुछ लोग 'कार्येण कारणेन वा सहैकस्मिन्नर्थे समवेतं

---

१. 'समवायी समवायाधेयः' चक्रः।

२. कार्येण कारणेन वा सहैकस्मिन्नर्थे समवेतं सत् कारणमसमवायिकारणम्। यथा तन्तुसंयोगः पटस्य, तन्तुरूपं पटस्य।

सत् कारणमसमवायिकारणम्' (तर्क०) तथा 'द्रव्याश्रय्यगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्ष इति गुणः' (कणाद) के लक्षणों के आधार पर गुण को असमवायि कारण मानते हैं, पर उनका यह कहना उचित नहीं है क्योंकि 'क्रियागुणवत् समवायिकारणं द्रव्यम्' इस द्रव्यलक्षण से समवायि पद अध्याहार करके 'द्रव्याश्रय्यगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्षः समवायिकारणं गुणः' ऐसा गुण का लक्षण माना गया है। इसीलिए गुण भी गुण का समवायि कारण होता है तथा कणाद ने भी 'गुणाश्च गुणान्तरमारभन्ते' ऐसा बताया है। असमवायि कारण मानने पर यह वचन असङ्गत हो जायगा। यद्यपि 'गुणा गुणाश्रया नोक्ताः' के आधार पर गुण को गुणान्तर की उत्पत्ति में असमवायि कारण माना गया है तथापि यह लक्षण सैद्धान्तिक नहीं माना जाता है क्योंकि एक रस, दो रस, लघु बुद्धि, जो स्निग्ध होता है वह गुरु होता है आदि प्रयोग के अनुसार गुण में गुण रहता है वह प्रतीति स्पष्ट होती है। इस लक्षण में समवाय का आधेय गुण माना जाता है और समवाय का आधार द्रव्य होता है, ऐसा मानने पर समवायि कहने पर भी आकाशादि नौ द्रव्यों में वह लक्षण नहीं जाता है क्योंकि आकाशादि द्रव्य समवाय का आधार है न कि आधेय है। 'निश्चेष्ट' यह विशेषण देने से चेष्टा रूप कर्म नहीं लिया जाता है नहीं तो जैसा समवाय का आधेय गुण होता है वैसे ही कर्म भी समवाय का आधेय है अतः इसमें भी गुण का लक्षण चला जाता। कारण है ऐसा कहने से अकारण समवाय, सामान्य और विशेष इनका ग्रहण नहीं होता है। द्रव्य—गुण, कर्म का आश्रय होता है पर गुण स्व समान गुण और कर्म का आश्रय नहीं होता है इसीलिए द्रव्य से गुण पृथक् कहा गया है।

**॥ संयोगे च विभागे च कारणं द्रव्यमाश्रितम्। कर्तव्यस्य क्रिया कर्म कर्म नान्यदपेक्षते ॥५२॥**

कर्म का लक्षण—जो एक ही साथ संयोग और विभाग में कारण हो एवं द्रव्य के आश्रित हो उसे कर्म कहते हैं। कर्तव्य की क्रिया को कर्म कहते हैं। यह कर्म संयोग एवं विभाग में किसी अन्य कारण की अपेक्षा नहीं करता अर्थात् कर्म केवल क्रिया की अपेक्षा करता है॥ ५२॥

**विमर्श**—कर्म के दो भेद होते हैं (१) ऐहलौकिक (२) पारलौकिक। ऐहलौकिक कर्म का लक्षण पहली लाइन से किया है। दूसरी लाइन से दूसरे कर्म का लक्षण बनाया है। कर्तव्य से सद्वृत्त लिया जाता है जब उसकी क्रिया अर्थात् उसका पालन किया जाता है तब उससे जो कर्म उत्पन्न होता है वह पारलौकिक कर्म होता है। दोनों कर्म केवल क्रिया की अपेक्षा करते हैं और दोनों संयोग एवं विभाग में एक साथ ही कारण होते हैं। जैसे उत्क्षेपण कर्म में जब ऊर्ध्वदेश से संयोग होता है तो उसी क्षण अधः देश से विभाग भी होता है। इसी तरह सद्वृत्त कर्त्तव्य का पालन करने से जब शुभ कर्म से संयोग होता है तब उसी क्षण अशुभ कर्म से विभाग हो जाता है। वैशेषिक दर्शन में 'एकद्रव्यमगुणं संयोगविभागेष्वनपेक्षकारणमिति कर्मलक्षणम्'। (१।१।१७) जो एक द्रव्याश्रित गुण से शून्य, संयोग एवं विभाग में अपने से उत्तरभावी किसी अन्य भाव पदार्थ की अपेक्षा न करते हुए कारण होता है उसे कर्म कहते हैं। कर्म सर्वदा द्रव्य में रहता है, द्रव्य से अतिरिक्त इसकी अन्यत्र प्राप्ति नहीं होती है। द्रव्य संयोग एवं विभाग का समवायि कारण और कर्म निमित्त कारण होता है। कर्म संयोग-विभाग के उत्पन्न करने में समवायि कारण, द्रव्य का आश्रय लेते हुए अन्य किसी का आश्रय नहीं लेता है अतः संयोग-विभाग में अनपेक्ष्य कारण बताया गया है। जिस प्रकार समवाय सम्बन्ध से द्रव्य में गुण होता है उसी प्रकार समवाय सम्बन्ध से द्रव्य में कर्म भी आश्रित रहता है। पर गुण से कर्म भिन्न है इसे निम्न कोष्ठक से समझना चाहिए।

| गुण | कर्म |
|---|---|
| ( १ ) निश्चेष्ट होता है। | ( १ ) चेष्टा स्वरूप ही है। |
| ( २ ) द्रव्य का सिद्ध धर्म है अर्थात् गुण अपने स्वरूप को प्राप्त कर चुका होता है | ( २ ) साध्यावस्था में रहता है उसके स्वरूप का अन्तिम निर्णय नहीं हो सकता है कि इसका परिणाम क्या होगा। |
| ( ३ ) संयोग-विभाग का स्वतन्त्र कारण नहीं होता है। | ( ३ ) संयोग-विभाग में स्वतन्त्र कारण होता है। |
| ( ४ ) अमूर्त द्रव्य में भी होता है जैसे आकाश, काल, दिशा, आत्मा में। मूर्त द्रव्य का लक्षण—इयत्तावच्छिन्नपरिमाणयोगित्वं मूर्तत्वम् ( सप्तपदार्थी )। | ( ४ ) केवल मूर्त द्रव्य में होता है जैसे पृथिवी, जल, वायु, तेज, मन में। अमूर्त का लक्षण निम्न है ( जो अमूर्त होता है वह विभु ( व्यापक ) होता है ) सकलमूर्तसंयोगित्वं विभुत्वम्। ( सप्तपदार्थी ) |

लौकिक कर्म तीन प्रकार का होता है ( १ ) सत्प्रत्यय, ( २ ) असत्प्रत्यय, ( ३ ) अप्रत्यय। सत्प्रत्यय कर्म ज्ञानपूर्वक होता है जैसे—जब हम ज्ञानपूर्वक अपना हाथ ऊपर-नीचे करते हैं तो उस कर्म को सत्प्रत्यय कहा जाता है। असत्प्रत्यय—यह अज्ञानपूर्वक होता है जैसे—ज्ञानपूर्वक रबर के गेंद को ऊपर फेंका गया है तो वह पुनः नीचे गिर कर भूमि से उछल कर ऊपर गया तो यह कार्य अज्ञानपूर्वक होता है या मस्तिष्क-सौषुम्निक ज्वर ( Meningitis ) में रोगी ज्ञानपूर्वक एक पैर जब बटोरता है तब दूसरा पैर भी अज्ञानपूर्वक बटोर जाता है। यह चेतन द्रव्य में होता है। अप्रत्यय—यह कर्म केवल अचेतन में होता है इसका कारण ( १ ) नोदन, ( २ ) गुरुत्व, ( ३ ) वेग या संस्कार—ये तीन हैं। नोदन—नोदन अर्थ है प्रेरण-ढकेलना जैसे पंक में पैर डाला तो पंक हिल जाता है। गुरुत्व जैसे—घट के आधार को हटा दिया तो घट अपने गुरुत्व के द्वारा नीचे गिर जाना है। वेग—जैसे धनुष से छुटा बाण दूर तक चला जाता है।

**इत्युक्तं कारणं—**

इस प्रकार जगत के सभी कार्य-समूहों के कारणों का निर्देश कर दिया गया है।

**विमर्श**—यहाँ ६ कारणों का निर्देश किया गया है जैसे ( १ ) सामान्य-यह कारण है, इसका कार्य वृद्धि करना और एक में मिलाना है, (२) विशेष-कारण है, इसका कार्य ह्रास करना और अलग करना है ( ३ ) समवायि-कारण है इसका कार्य अपृथग्भाव अर्थात् सभी भावों को मिलाना है ( ४ ) द्रव्य-कारण है, इसका कार्य गुण-कर्म के आश्रयभूत मूर्ति, जैसे—घट आदि है। (५) गुण-कारण है, इसका कार्य निश्चेष्ट सजातीय गुण विशेष है। (६) कर्म-कारण है, इसका कार्य सजातीय-विजातीय कर्म संयोग और विभाग है।

**—कार्यं धातुसाम्यमिहोच्यते।**
**धातुसाम्यक्रिया चोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम् ॥ ५३ ॥**

## ( ३ ) धातु साम्य तथा त्रिदोष विज्ञान

आयुर्वेद तन्त्र का प्रयोजन—इस आयुर्वेद शास्त्र में धातुओं को साम्य करना कार्य है। इस ( तन्त्र-ग्रन्थ ) शास्त्र का प्रयोजन भी धातु को साम्य करना ही है ॥ ५३ ॥

**विमर्श**—धातु साम्य का अर्थ आरोग्य उत्पादन करना है जैसा कि 'विकारो धातुवैषम्यं साम्यं प्रकृतिरुच्यते। सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च ॥' ( सू० अ० ९ )। 'धारणाद् धातवः स्मृताः' जो शरीर का धारण करता है उसे धातु कहते हैं, इस परिभाषा के अनुसार

वातादि दोष, रसासृक् आदि दूष्य, स्वेदादि मल धातु कहे जाते हैं। इनकी विकृति होना रोग है इनको समावस्था में लाना ही आयुर्वेद शास्त्र का कार्य है और इस शास्त्र के प्रणयन का प्रयोजन भी धातुसाम्य करना ही है। यह क्रिया सामान्यतः आयुर्वेद के प्रयोजनद्वय में निहित है स्वस्थ व्यक्ति के स्वास्थ्य की रक्षा और आतुर व्यक्ति का रोग-प्रशमन यह दोनों कार्य धातुओं की समता पर ही निर्भर है।

**कालबुद्धीन्द्रियार्थानां योगो मिथ्या न चाति च। द्वयाश्रयाणां व्याधीनां त्रिविधो हेतुसंग्रहः॥**

रोगों के त्रिविध कारण—शरीर और मन के आश्रयभूत व्याधियों की उत्पत्ति होने मे काल, बुद्धि और इन्द्रियों के विषयों का मिथ्यायोग, अयोग, अतियोग इन तीन हेतुओं का संक्षेप में संग्रह किया गया है॥ ५४॥

**विमर्श**—पहले सामान्यरूप से जगत एवं रोगों के कारण का निर्देश, षट्पदार्थों के रूप में किया गया है अब आयुर्वेद शास्त्र में मुख्य रूप से रोगों के कारण का वर्णन प्रारम्भ किया जाता है। प्रथम त्रिसूत्रों का वर्णन करते हुए हेतु, लिङ्ग, औषध ज्ञान में सर्वप्रथम हेतु कहा गया है अतः हेतु का संग्रह तीन रूप में बताया है—(१) काल का मिथ्यायोग, अयोग, अतियोग रोगों का कारण होता है। काल-शीत, उष्ण और वर्षा भेद से तीन प्रकार होता है। यदि काल अपने नियम के अनुसार शीत, वर्षा, गर्मी से युक्त न हो या कभी तीव्र लक्षणयुक्त, कभी हीन लक्षणयुक्त, कभी सम लक्षणयुक्त हो तो उसे मिथ्यायोग कहा जाता है जैसे—ग्रीष्मऋतु में दस दिन प्रबल गर्मी का होना, दस दिन अधिक शीत का होना और दस दिन समशीतोष्ण होना आदि। काल का अयोग, जैसे—गर्मी के दिनों में अत्यल्प गर्मी होना या गर्मी बिल्कुल न होना। काल का अतियोग, जैसे—ग्रीष्म ऋतु में इतनी अधिक गर्मी का पड़ना जिससे पेड़, पत्ती, नदी, तालाब सूख जायँ। (२) बुद्धि—यहाँ बुद्धि से बुद्धीन्द्रिय लिया जाता है अर्थात् आँख, कान, नाक, जिह्वा, त्वचा इन इन्द्रियों का रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श इन अपने-अपने विषयों के साथ मिथ्यायोग, अयोग, अतियोग का होना रोग का कारण होता है। जैसे—नेत्र का मिथ्या योग-जिन वस्तुओं को नेत्रेन्द्रिय देखना नहीं चाहती, जैसे—सड़ा गला वस्तु, घृणित वस्तु आदि, उससे नेत्र का संयोग होना मिथ्या योग है। नेत्र का अयोग—नेत्र इन्द्रिय प्रकाश में अपना कार्य करती है यदि प्रकाश की न्यूनता हो या नेत्र से बिल्कुल न देखा जाय तो अयोग कहते हैं। नेत्रेन्द्रिय का अतियोग—जैसे अतिप्रकाश वाले सूर्य या अधिक शक्ति की बिजली का देखना या अधिक नेत्र से कार्य करना, जैसे—प्रेस आदि में अक्षर नियोजन का कार्य करना। इस प्रकार कर्ण, नासिका आदि इन्द्रियों का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग का संग्रह इसी स्थान के ११ वें अध्याय में आगे किया गया है, उसे वहीं देखना चाहिये। कुछ लोग बुद्धि से ज्ञान और इन्द्रिय से कर्मेन्द्रिय का ग्रहण करते हैं, उनका भी अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग रोग का कारण होता है। इसी आधार पर रोग का तीन आयतन बताते हुए 'अर्थानां कर्मणः कालस्य चातियोगायोगमिथ्यायोगाः।' (सू. अ. ११) बताया गया है। कुछ लोग बुद्धि का अर्थ प्रज्ञा करते हैं और प्रज्ञापराध से होने वाले रोगों का संग्रह यहाँ किया गया है ऐसा मानते हैं अन्यत्र प्रज्ञापराध, परिणाम और असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग यह तीन रोग का हेतु माना है। यहाँ काल का परिणाम, बुद्धि का प्रज्ञापराध, इन्द्रियार्थ का असात्मेन्द्रियार्थसंयोग से अभिन्नता मानकर संक्षेप में तीन हेतु माना है। यहाँ सर्वप्रथम काल का इसलिए निर्देश किया है कि वह सभी प्राणियों के लिये दुष्परिहार्य होता है। इसके बाद बुद्धि का निर्देश है क्योंकि बुद्धि के अपराध-स्वरूप ही इन्द्रियों का अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग होता है। कहा भी है—'प्रज्ञापराधाद्ध्यहितानर्थान् पञ्च निषेवते।' (सू. अ. २८) यद्यपि असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग प्रज्ञापराध में ही प्रविष्ट हो जाता है। तथापि

प्रज्ञापराध परम्परया असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग में कारण है और असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग रोगोत्पत्ति में साक्षात्कारण होता है अतः इसे अलग पढ़ा गया है। तथा प्रज्ञापराध से असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग होता है पर इससे अतिरिक्त काय, मन, वाग् का अपराध भी प्रज्ञापराध में आता है अतः प्रज्ञापराध का पृथक् पढ़ना युक्तिसंगत है। प्रज्ञापराध में ही कर्मज रोग भी आते हैं जैसे कि—'क्रियाघ्नाः कर्मजा रोगाः' (शा. अ. १) कहा है। कर्मज रोग का अधर्म कारण होता है। कुछ लोग अधर्म को काल में ग्रहण करते हैं क्योंकि अधर्म काल से ही रोगोत्पादक होता है। पर यह मत ठीक नहीं है क्योंकि ११ अध्याय में प्रज्ञापराध के अन्दर ही अधर्म का समावेश किया गया है। प्रज्ञापराध से अधर्म की उत्पत्ति होती है बाद में अवान्तर व्यापार होता है वह कर्मज रोगों का कारण होता है। कुछ लोग-कालपरिणाम से ही कर्मज रोग होता है अतः इसे काल में-समावेश करते हैं जैसा कि-'कालस्य परिणामेन जरामृत्युनिमित्तजाः। रोगाः स्वाभाविका दृष्टाः स्वभावो निष्प्रतिक्रियः॥' (शा. अ. १) कहा है। पर ऐसा कहने पर असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग को भी काल ही मानना पड़ेगा क्योंकि असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग भी कियत् कालानन्तर रोगोत्पादक होता है। अतः यह स्पष्ट है कि काल में कर्म का समावेश नहीं है। जो शा० १ अध्याय में—'धीधृतिस्मृतिविभ्रंशः संप्राप्तिः कालकर्मणाम्। असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग विज्ञेया रोगहेतवः॥' यह कह कर स्वाभाविक एवं कर्मज रोगों का अन्तर्भाव कालज में किया है, जैसा कि—'कालस्य परिणामेन' इस पद्य से स्पष्ट है तथा—'निर्दिष्टं दैवसंज्ञं तु कर्मयत्पौर्वदैहिकम्। हेतुस्तदपि कालेन रोगाणामुपलभ्यते॥' (शा. अ. १) से भी कर्मज रोग काल में समाविष्ट होता है ऐसा कहते हैं यह भी, ठीक नहीं क्योंकि यहाँ भी मिथ्याबुद्धिजन्य अधर्म को प्रज्ञापराध में ही माना जाता है। सामान्यतः जो रोग कालविशेष से होते हैं—चाहे वे रोग कालमिथ्यायोग से हों या असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग से हों या प्रज्ञापराध से हों पर काल ( समय ) विशेष में उनकी अभिव्यक्ति होती है उनको कालसंप्राप्ति से उत्पन्न माना जाता है। पर वस्तुतः उन्हें कालमिथ्यायोगादि से उत्पन्न नहीं माना जाता है। सन्ततादि विषम ज्वर कालजन्य होते हैं ऐसा कहा गया है यथा—'सन्ततः सततोऽन्येद्युस्तृतीयकचतुर्थकौ। स्वे स्वे काले प्रवर्तन्ते काले ह्येषां बलागमः॥' (शा. अ. १) पर यहाँ कालज कहने का तात्पर्य यह नहीं है कि कालमिथ्यायोगजन्य यह रोग है। क्योंकि सन्ततादि ज्वर में काल का मिथ्यायोग, अयोग या अतियोग कारण नहीं होता है किन्तु असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग या प्रज्ञापराध ही कारण होता है। स्वाभाविक रोगों में भी काल का मिथ्यायोगादि कारण नहीं होता है। अतः कालज रोग है इसका अर्थ काल ( समय ) पर रोगों का अभिव्यक्त होना है अर्थात् जो रोग विशेष विशेष काल में होते हैं उन्हें कालज रोग कहते हैं न कि कालमिथ्यायोगजन्य रोगों को कालज कहा जाता है। इसी लिये-धीधृति आदि पद में 'संप्राप्तिः कालकर्मणाम्' ऐसा पढ़ा गया है, न कि 'कालो मिथ्या न चाति च' ऐसा पढ़ा गया है। दूसरी बात यह है 'धीधृति' इत्यादि पद में काल से कर्म को अलग पढ़ा है इसलिये काल में कर्म का ग्रहण करना न्यायसंगत नहीं है वाग्भट ने भी 'कालार्थकर्मणां योगो हीनमिथ्यातिमात्रकः। सम्यग्योगश्च विज्ञेयो रोगारोग्यैककारणः॥' काल से कर्म को पृथक् रखा है। कर्मज रोग का कारण प्रज्ञापराध है यह बात 'उन्माद-निदान' में साक्षात् कहा गया है। यथा—'प्रज्ञापराधात्सम्भूते व्याधौ कर्मज आत्मनः। नाभिशंसेद् बुधो देवान्न पितॄन्न च राक्षसान्' (नि. अ. ७) तथा 'विमान-स्थान' में 'तस्य मूलमधर्मस्तन्मूलं चासत्कर्म पूर्वकृतं तयोर्योनिः प्रज्ञापराध एव' (वि. अ. ३) कुछ विद्वान स्वाभाविक व्याधियों को कालज माना है पर यह भी उचित नहीं है क्योंकि काल आदि के सम्यग्योग होने पर भी स्वाभाविक क्षुत्पिपासा आदि रोग होते हैं। सम्यग्योग को रोगों की कारणता नहीं है। अतः कालप्रतिनियत रोगों का भी असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग ही कारण होता है। इस प्रकार काल-मिथ्यायोगातियोग से होने वाले रोगों का कारण भी

असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग को ही मानना पड़ेगा पर यह उचित नहीं है अतः यहाँ यह विचार करना उचित होगा कि—सहज रोग निष्प्रतिक्रिय होते हैं अतः उसका कारण अयोगातियोगमिथ्यायोग नहीं होता है। कालस्वभावज रोग भी सहज ही माने जाते हैं। अनागतकालस्वभावज रोगों की चिकित्सा सत्त्वगुण प्रधान द्रव्य की सेवा करना है। उसी प्रकार स्वाभाविक क्षुत्पिपासा आदि रोगों की चिकित्सा कालभोजन रसायन आदि द्रव्यों का सेवन है। नियत समय से भोजन आदि न करने से क्षुत्पिपासा आदि रोगों की उत्पत्ति होती है। नियत समय से भोजन आदि न करना प्रज्ञापराध ही माना जाता है जैसा कि—'कर्मकालातिपातश्च मिथ्यारम्भश्च कर्मणाम्। विनयाचारलोपश्च.........प्रज्ञापराधं तं शिष्टा ब्रुवते व्याधिकारणम्' ( शा. अ० १ )। कालज क्षुत्पिपासा आदि रोगों का भी कारण प्रज्ञापराध ही है। अतः रोगों का कारण भिन्न होते हुए भी ( १ ) काल ( परिणाम ) ( २ ) बुद्धि ( प्रज्ञापराध ) ( ३ ) इन्द्रियार्थ का १ मिथ्यायोग, २ अयोग, ३ अतियोग ये तीन कारण संक्षेप में कहे गये हैं। जब तीनों कारणों का ज्ञान हो जाता है तब चिकित्सा में—'संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्।' तथा 'हेतोरसेवा विहिता यथैव जातस्य रोगस्य भवेच्चिकित्सा' के अनुसार दोषों की साम्यावस्था लाने में इन कारणों का त्याग किया जाता है।

***शरीरं सत्त्वसंज्ञं च व्याधीनामाश्रयो मतः। तथा सुखानां, योगस्तु सुखानां कारणं समः॥५५॥**

रोग का आश्रय—शरीर और मन ये दोनों रोगों के आश्रय ( स्थान ) हैं तथा सुख का भी आश्रय ये ही मन और शरीर है। कालबुद्धीन्द्रियार्थ का समयोग सुख का कारण होता है॥ ५५॥

**विमर्श**—यहाँ सर्वप्रथम रोग का आश्रय शरीर को बताया है क्योंकि शरीर का रोगग्रस्त होना प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर होता है। मन का व्याधिग्रस्त होना लक्षणों के आधार पर अनुमान द्वारा निश्चित किया जाता है। अतः शरीर के बाद मन का निर्देश किया गया है। 'सत्त्वसंज्ञञ्च' ऐसा कहने से आत्मसंयुक्त मन रोग का अधिष्ठान होता है तथा आत्मसंयुक्त शरीर भी रोगाधिष्ठान होता है। यद्यपि शारीरिक रोग कालान्तर में मानस और मानस रोग शारीरिक हो जाते हैं पर दो अधिष्ठान कहने का अर्थ यह है कि जिन रोगों का प्रथम शरीर पर प्रभाव पड़ता है उसे शारीरिक और जिनका मन पर प्रथम प्रभाव पड़ता है उसे मानस रोग कहा जाता है। शारीरिक रोग जैसे—ज्वर, अतिसार, शोथ, शोष, श्वास, प्रमेह, कुष्ठ आदि, मानस रोग जैसे—काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्ष्या, मान, शोक, भय आदि, शरीर और मन के आश्रयभूत रोग—संन्यास, मूर्च्छा, उन्माद, अपस्मार आदि।

***निर्विकारः परस्त्वात्मा सत्त्वभूतगुणेन्द्रियैः। चैतन्ये कारणं[1] नित्यो द्रष्टा पश्यति हि क्रिया॥५६॥**

आत्मा रोग का आश्रय नहीं—पर ( श्रेष्ठ या सूक्ष्म ) आत्मा निर्विकार ( सुख दुःख से रहित ) है। वही आत्मा सत्त्व (मन), भूत (पञ्चमहाभूत), गुण ( भूतों का गुण—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध या सत्त्व, रज, तम ) और दस इन्द्रियों से युक्त होता है तब चैतन्य ( ज्ञान प्राप्त करने ) में कारण होता है। वह आत्मा नित्य है, सभी चराचर जगत् का दर्शक है और क्रियाओं को देखता है॥५६॥

**विमर्श**—आत्मा का भेद दो प्रकार का किया जाता है (१) पर आत्मा—अर्थात् परमात्मा वह निर्विकार—सुख-दुःख से रहित, शान्त, रज, तम, से रहित होता है। ( २ ) जीवात्मा—वही आत्मा, मन, भूतगुण और इन्द्रियों से युक्त होता है तो अचेतन शरीर में चेतनता उत्पन्न करता है। सामान्यतः आत्मा शब्द से दोनों परमात्मा और जीवात्मा लिये जाते हैं। किन्तु दोनों में यह

---

१. 'सत्त्वं मनः, भूतगुणाः शब्दादयः, इन्द्रियाणि चक्षुरादीनि, एतैः करणभूतैश्चैतन्ये कारणं भवत्यात्मा; चैतन्यं चात्मनि जायते व्यज्यते वा; अत एव सत्त्वादीनां ज्ञानकारणानां सर्वत्रासंभवात्सर्वगतेऽप्यात्मनि न सर्वत्र ज्ञानं भवति' इति चक्रः।

भेद है कि श्रेष्ठ आत्मा में दुःख-सुख कुछ नहीं होता है। जीवात्मा में दुःख-सुख का भान होता है जैसा कि 'संयोगे पुरुषस्येष्टो विशेषो वेदनाकृतः' वस्तुतः आत्मा सर्वथा निर्विकार है सत्त्वादि के संयोग होने पर वेदना केवल आत्माधिष्ठित मन में होती है न कि आत्मा में। आत्मा में सुख-दुःख कुछ नहीं होता केवल जैसे कमल के पत्तों के ऊपर जल गिरता है पर पत्तों में वह लगता नहीं है, उसी प्रकार आत्मा में सुख-दुःख का संयोग यद्यपि सत्त्वादि के संयोग से होता है पर वह सुख-दुःख मन में होता है आत्मा निर्लेप ही रहता है। केवल सत्त्वादि के सम्बन्ध से आत्मा में वेदना होती है—ऐसी प्रतीति होती है किन्तु सुख-दुःख से आत्मा अलग है। बहुधा यह प्रयोग किया जाता है—मेरी आत्मा दुखी है—इसका तात्पर्य यह है आत्माश्रयी मन दुखी है—इसी प्रकार 'निर्व्यथे चान्तरात्मनि' में 'अन्तरात्मा' शब्द से मन का ग्रहण किया जाता है। अथवा आत्मा शब्द का प्रयोग शरीर के लिए भी आता है जैसा कि—'ब्रह्मेन्द्रार्कवह्निमनोधृतीनां धर्मस्य कीर्तेर्यशसः श्रियश्च। तथा शरीरस्य शरीरिणश्च स्याद् द्वादशस्विङ्गित आत्मशब्दः॥' इन १२ अर्थों में आत्मा शब्द का प्रयोग किया जाता है तो आत्मा दुखी है इसका अर्थ--शरीर दुखी है—यह होता है। केवल आत्मा ज्ञान का कारण नहीं होता है किन्तु सत्त्वादि के संयोग होने पर आत्मा को ज्ञाता है यह कहा जाता है। जैसा कि—'आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज् ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते। करणानामवैमल्यादयोगाद्वा न वर्तते॥' (शा. अ. १) बताया गया है। अतः आत्मा इन्द्रियों के संयोग होने पर ज्ञाता और सत्त्वादि इन्द्रियों के संयोगाभाव में अज्ञाता होता है। जब आत्मा अज्ञ और ज्ञ दोनों हुआ तो नित्य है या अनित्य इसके उत्तर में कहा गया है कि आत्मा नित्य है। अर्थात् उभय-( पर आत्मा और जीवआत्मा ) आत्मा नित्य है। किन्तु आत्मा नित्य होते हुए भी उसका ज्ञान अनित्य होता है। यदि यह कल्पना करें की आत्मा का धर्म ज्ञान जब अनित्य है तब धर्मी आत्मा भी अनित्य है। यह ठीक नहीं क्योंकि शब्द गुण के अनित्य होते हुए शब्द-धर्मी आकाश अनित्य नहीं होता है अतः आत्मा नित्य ही होता है, इसी लिए जन्मान्तर में अनुभूत विषयों को अगले जन्मान्तर में अनुसन्धान करता है जिससे अज्ञात विषयों को भी ग्रहण करता है जैसे जन्म के समय माताएँ बालक का मुख स्तन में लगाती हैं और बच्चा दूध पीने लगता है-तो बच्चा विना शिक्षा दिये ही स्तन चूसना प्रारम्भ कर देता है। जन्मजन्मान्तर में स्तन को चूसा है अतः जन्मान्तर के अनुभव पर विना शिक्षा के ही स्तन चूस कर दूध पीता है। यदि आत्मा को अनित्य माना जायगा तो जन्मान्तर की बातों का स्मरण न होगा, उसके अभाव में बच्चा का दूध पीना असम्भव होगा क्योंकि शिक्षा का अभाव है। जन्मान्तर में दूसरे आत्मा से अनुभूत विषयों को जन्मान्तर में अन्य आत्मा से वह विषय अनुस्मृत नहीं होगा। अतः आत्मा को अनित्य मानने से व्यवहार नहीं बन सकेगा। आत्मा को 'द्रष्टा' बताया है तात्पर्य यह है जिस प्रकार राग-द्वेष से शून्य आप्त कोई योगी जो जीवन्मुक्त है जगत् के सारे वस्तुओं को देखता है, पर राग-द्वेष न होने के कारण न किसी को प्रेम से या द्वेष से देखता है, पर सामान्य रूप से ही सभी को देखता है और इसे उन वस्तुओं को देखने से भी सुख-दुःख नहीं होता है। वैसे आत्मा देखता सब कुछ है पर रज और तम के अभाव के कारण उसमें सुख या दुःख नहीं होता है अतः 'द्रष्टा' बताया है। इसे ही—'क्रिया पश्यति' से और स्पष्ट किया है केवल देखता है, न कि करता है और न उससे लिप्त होता है।

**वायुः पित्तं कफश्चोक्तः शारीरो दोषसंग्रहः। मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च॥ ५७॥**

शारीरिक और मानसिक दोष—संक्षेप में वात, पित्त और कफ ये शारीरिक दोष कहे जाते हैं, और फिर रज एवं तम मानस दोष कहे जाते हैं॥ ५७॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में दोष-संग्रह का विचार करते समय जो वात-दोष की ही सर्वप्रथम गणना की गयी है उसका आधार निम्नांकित हो सकता है। ( १ ) 'पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥' ( शार्ङ्ग० ) अर्थात् पित्त और कफ में स्वतः गमन की शक्ति नहीं है केवल वात की सहायता से ही वे यत्र-तत्र गमन करते हैं, अतः वात प्रधान है। ( २ ) शीघ्र और भयङ्कर रोगों का कारण जैसा वात होता है वैसा पित्त और कफ नहीं होते, जैसा कि 'आशुकारी मुहुश्चारी' (सु. नि. अ. १) से स्पष्ट है। (३) नानात्मज रोग वात से ८०, पित्त से ४० और कफ से २० प्रकार के होते हैं। इसलिए संख्या में अधिक रोग उत्पन्न करने के कारण भी वात प्रधान होता है। वात के बाद पित्त-दोष के वर्णन में अधोलिखित कारण हो सकते हैं। ( १ ) कफ की अपेक्षा पित्त से अधिक रोग उत्पन्न होते हैं। ( २ ) कफ की अपेक्षा पित्त, रोग उत्पन्न करने में आशुकारी होता है। ( ३ ) पित्त ही अग्नि है, अग्नि के प्राकृत रहने से ही शरीर की स्थिति बनी रहती है—'आयुर्वर्णो बलं स्वास्थ्यमुत्साहोपचयौ प्रभा। ओजस्तेजोऽग्नयः प्राणाश्चोक्ता देहाग्निहेतुकाः ॥' ( च. चि. १५ )। अतः यहाँ कफ से पूर्व पित्त की गणना की गयी है। 'दोष-संग्रह' शब्द का अभिप्राय यह है कि दोषों का यहाँ संक्षेप में संग्रह किया गया है। विस्तार से वर्णन तो सू. अ. १७ में 'द्व्युल्बणैकोल्बणैः षट् स्युर्हीनमध्याधिकैश्च षट्' से किया जायगा।

**शङ्का**—यहाँ केवल वात, पित्त और कफ इन तीनको ही दोष माना गया है तथा 'वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः' (वा. सू. अ. १) यह कहकर वाग्भट ने भी तीन ही दोष माना है। पर चरक (चि. अ. ५) में 'कफे वाते जितप्राये पित्तं शोणितमेव वा। यदि कुप्यति वातस्य क्रियमाणे चिकित्सिते। यथोल्वणस्य दोषस्य तत्र कार्यं भिषग्जिनम् ॥' इस वचन द्वारा रक्त को भी दोष स्वीकार किया है। तथा सुश्रुत ने भी रक्त को दोष माना है—'संचयं च प्रकोपञ्च प्रसरं स्थानसंश्रयम्। व्यक्तिभेदं च यो वेत्ति दोषाणां स भवेद्भिषक् ॥' और प्रसर गिनाते समय रक्त का भी प्रसर बताया है। अतः संशय होता है कि वस्तुतः रक्त चौथा दोष है या नहीं क्योंकि जिस प्रकार वातादि दोषों का ( १ ) अपना स्वरूप ( २ ) स्थान ( ३ ) कुपित होने का विशेष कारण ( ४ ) रोग और ( ५ ) चिकित्सा होती है उसी प्रकार रक्त का भी वर्णन मिलता है। जैसे ( १ ) रक्त का स्वरूप—'तपनीयेन्द्रगोपाभं पद्मालक्तकसन्निभम्। गुञ्जाफलसवर्णं च विशुद्धं विद्धि शोणितम् ॥' ( सू. अ. २४ )। ( २ ) रक्त का स्थान—'प्लीहानं च यकृच्चैव तदधिष्ठाय जायते। स्रोतांसि रक्तवाहीनि तन्मूलानि हि देहिनाम् ॥' ( चि. अ. ४ ) तथा 'द्वितीया रक्तधरा नाम मांसस्याभ्यन्तरतः तस्यां शोणितं विशेषतः शिरासु यकृत्प्लीह्नोश्च भवति' ( सु. शा. अ. ४ )। ( ३ ) रक्त के कुपित होने में कारण—'छर्दिवेगप्रतीघातात् काले चानवसेचनात्। श्रमाभिघातात् सन्तापैरजीर्णाध्यशनैस्तथा। शरत्कालस्वभावाच्च शोणितं सम्प्रदुष्यति ॥' ( सू. अ. २४ )। ( ४ ) रक्तज रोग—'कण्ड्वरुःकोठपिडकाकुष्ठचर्मदलादयः। विकाराः सर्व एवैते विज्ञेयाः शोणिताश्रयाः ॥' ( सू. अ. २४ )। ( ५ ) रक्तज रोगों की चिकित्सा—'कुर्याच्छोणितरोगेषु रक्तपित्तहरीं क्रियाम्। विरेकमुपवासं च स्रावणं शोणितस्य च ॥' ( सू. अ. २४ )। इस प्रकार दोषों का समान वर्णन होने के कारण रक्त को भी चौथा दोष मानना चाहिये।

**समाधान**—परन्तु दोष शब्द की निरुक्ति पर विचार करने से रक्त में दोष का लक्षण नहीं घटता, क्योंकि 'स्वातन्त्र्येण दुष्टिकर्तृत्वं दोषत्वम्' अर्थात् स्वतन्त्र रहते हुये जो दूषित करने वाला होता है उसे दोष संज्ञा दी जाती है। रक्त स्वतन्त्र होकर किसी को दूषित नहीं करता, अतः दोष की श्रेणी में नहीं आता। वात, पित्त और कफ ये स्वतन्त्र होकर दूषित करते हैं अतः इनकी

दोष संज्ञा है। रक्त, जब तक वातादि दोषों से दूषित नहीं होता तब तक वह रोगोत्पादक नहीं होता। जो रक्त-दुष्टि का हेतु ऊपर बताया है वह हेतु भी वातादि-दोषयुक्त ही रक्त को दूषित करता है। अर्थात् वहाँ भी यदि वातादि दोष प्रकुपित न होंगे तो रक्त दूषित न होगा, अतः दूषित करने वाले वातादि दोष ही माने जाते हैं। कहा भी है 'यस्माद्रक्तं विना दोषैर्न कदाचित्प्रकुप्यति। तस्मात्तस्य यथादोषं कालं विद्यात् प्रकोपणे॥' रक्त के कुपित होने का समय दोषों के अनुसार ही समझना चाहिये अर्थात् जिस दोष से रक्त दूषित होगा उस दोष के कुपित होने का जो समय वर्षा, शरद् और वसन्त ऋतु में, या प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल में होगा उसी समय में रक्त भी कुपित होगा।

अतएव रक्त को दूष्य माना जाता है क्योंकि स्वतन्त्र दूषित करने की शक्ति दूष्यों में नहीं पायी जाती। उदाहरणार्थ दोषों के समान ही मांसदुष्टि के कारण—'मांसवाहीनि दुष्यन्ति भुक्त्वा च स्वपतां दिवा'(वि. अ. ५), मांसदुष्टि के लक्षण—'शृणु मांसप्रदोषजान्। अधिमांसार्बुदं कीलं गलशालूकशुण्डिके॥' (सू. अ. २८) और मांसदुष्टि की चिकित्सा-'मांसजानां तु संशुद्धिः शस्त्रक्षाराग्निकर्म च' ( सू. अ. २८ ) इत्यादि के प्राप्त होने पर भी मांस को दोष नहीं कहा जाता। किन्तु जहाँ दूष्यों की प्रबलता होती है वहाँ यद्यपि कार्य दोषों का ही होता है पर 'भूयसा व्यपदेशः' के सिद्धान्त से यह कहा जाता है कि यह रोग रक्तज है, मांसज है इत्यादि। जिस प्रकार कोई व्यक्ति गरम घृत से जल जाय तो वह कहता है कि मैं घृत से जल गया पर यह कहना उसका युक्तियुक्त नहीं है। क्योंकि घृत प्रकृति से ही शीतल होता है, उसमें दाहक शक्ति का अभाव है। वस्तुतः गरम घृत में जो अग्नि है, वह जलाने वाली होती है—'रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः सम्भवन्ति ये। तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदग्धवत्॥' इसी तरह मात्रा से बढ़े हुए दूष्यों में दोष ही दूषित करने वाला होता है किन्तु प्रधानता दूष्यों की रहती है अतः दूष्यों को कारण माना गया है। सामान्यतः पीड़ाकारक होने से जो दोष नहीं भी हैं उसे भी कहीं-कहीं दोष उपचार से मान लिया गया है। जैसे—'स्वयं प्रवृत्तं तं दोषमुपेक्षेत हिताशनैः' (चि. अ. ५) से पुरीष को भी दोष माना है।

अब पुनः **शङ्का** करते हैं कि—जिस प्रकार रोगोत्पत्ति में रक्त में स्वतन्त्रता का अभाव है उसी प्रकार पित्त और कफ भी स्वतन्त्र नहीं हैं क्योंकि 'पित्तं पङ्गु' इत्यादि पद से कफ और पित्त दोनों को पंगु बताया गया है। जब वायु की सहायता उन्हें प्राप्त होती है तभी वे कार्य करते हैं। अतः स्वतन्त्र न होने से पित्त और कफ भी दोष नहीं कहे जा सकते इसलिए दोष का पूर्ण लक्षण 'प्रकृत्यारम्भकत्वे सति दुष्टिकर्तृत्वं दोषत्वम्' यह माना जाता है अर्थात् जो देह-प्रकृति का निर्माण करते हुये दूषित करने वाले हों, उन्हें दोष कहते हैं। देह-प्रकृति का निर्माण वात, पित्त और कफ ये तीन ही करते हैं, रक्त से किसी देह-प्रकृति का निर्माण नहीं होता, अतः रक्त दोष नहीं है। वात, पित्त और कफ ये तीन ही शारीरिक दोष होते हैं—'सर्वेषां च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलं तल्लिङ्गत्वाद् दृष्टफलत्वादागमाच्च। यथा हि कृत्स्नं विकारजातं सत्त्वरजस्तमांसि न व्यतिरिच्यन्ते, एवमेव कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितमव्यतिरिच्य वातपित्तश्लेष्माणो वर्तन्ते' ( सु. सू. अ. २४ )। मानस दोष रज और तम होते हैं। इनमें रज प्रधान होता है क्योंकि विना रज की प्रवृत्ति ही नहीं होती—'नारजस्कं तमः प्रवर्तते' ( वि. अ. ६ )। अतः रज पहले बता कर बाद में तम बताया है। सत्त्व अविकारकारी और प्रकाशक होता है अतः यह दोष नहीं है किन्तु गुण है। अन्यत्र भी कहा है—'रजस्तमश्च द्वौ दोषौ मनसः समुदाहृतौ'। इसीलिये यहाँ ५७ वें श्लोक में 'एव' शब्द का निर्देश किया गया है कि मानस दोष दो ही होते हैं। पहले ५४ वें श्लोक में रोगों के विप्रकृष्ट कारणों का निर्देश किया गया है। यहाँ वात, पित्त और कफ में

शरीर दूषित करने की शक्ति है यह दिखाते हुये रोगों के सन्निकृष्ट कारण होने से इनका बाद में वर्णन किया गया है। इसी प्रकार रज और तम भी मानस रोगों में सन्निकृष्ट कारण होते हैं अतः शारीरिक और मानसिक रोगों के सन्निकृष्ट कारणों का यहाँ वर्णन किया गया है।

उपर्युक्त विमर्श की मूल भावना **चक्रपाणि** सम्मत है।

**ॐ प्रशाम्यत्यौषधैः पूर्वो दैवयुक्तिव्यपाश्रयैः। मानसो ज्ञानविज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः॥**

शारीर एवं मानस रोगों का चिकित्सासूत्र — शारीरिक दोष या रोग दैवव्यपाश्रय और युक्तिव्यपाश्रय औषध से शान्त होते हैं। मानस रोग ज्ञान, विज्ञान, धैर्य, स्मृति और समाधि से शान्त होते हैं॥ ५८॥

**विमर्श**—दैवव्यपाश्रय चिकित्सा के साधन ये हैं—'मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादि' ( सू. अ. ११ )। प्रायः दैवव्यपाश्रय चिकित्सा कर्मज रोगों में की जाती है। कहीं-कहीं दोषज रोगों में भी दैवव्यपाश्रय चिकित्सा का प्रयोग होता है जैसे-'विष्णुं सहस्रमूर्धानं चराचरपतिं विभुम्। स्तुवन् नामसहस्रेण ज्वरान् सर्वान् व्यपोहति॥' ( चि. अ. ३ ) तथा—'व्रतदमयमसेवात्यागशीलाभियोगो, द्विजसुरगुरुपूजा-सर्वसत्त्वेषु मैत्री। शिवशिवसुतताराभास्कराराधनानि, प्रकटितमपलापं कुष्ठमुन्मूलयन्ति॥' ( अ. हृ. चि. अ. १९ )। परन्तु विशेष रूप से कर्मज ( पूर्वकर्मज ) एवं आगन्तुक रोगों में ही इसके अनुसार चिकित्सा होती है, जैसे कर्मज रोग में—'दानैर्दयाभिरपि च द्विजदेवतागोर्गुर्वर्चनाप्रणतिभिश्च जपैस्तपोभिः। इत्युक्तपुण्यनिचयैरपचीयमानाः प्राक्पापजा यदि रुजः प्रशमं प्रयान्ति॥' और आगन्तुक रोग में—'शापाभिचारोद्भूतानामभिषङ्गाच्च यो ज्वरः। दैवव्यपाश्रयं तत्र सर्वमौषधमिष्यते॥' ( चि. अ. ३ )।

युक्तिव्यपाश्रय—आहार, औषध, चूर्ण, वटी, रस, भस्म इत्यादि की योजना ( युक्ति ) जो देश, काल, वय, प्रकृति, सात्म्य, मात्रा आदि का विचार कर की जाती है उसे युक्तिव्यपाश्रय कहते हैं। यह चिकित्सा प्रायः दोषज रोगों में की जाती है। प्रायः का तात्पर्य यह है कि उपर्युक्त दोनों चिकित्सायें दोनों प्रकार के रोगों में की जाती हैं परन्तु पूर्व-कर्मज एवं आगन्तुज रोगों में विशेष दैवव्यपाश्रय और दोषज रोगों में विशेष युक्तिव्यपाश्रय चिकित्सा की जाती है। इस दृष्टि से रोग के तीन प्रकार माने जा सकते हैं—( १ ) दोषज ( २ ) कर्मज (३) दोषकर्मज। जो रोग मिथ्या आहार-विहार इत्यादि से उत्पन्न हो वह दोषज, जो नियमित दिनचर्या, रात्रिचर्या, ऋतुचर्या इत्यादि का पालन करते रहने पर भी उत्पन्न हो जाय वह कर्मज—'सत्याश्रये वा द्विविधे यथोक्ते पूर्वं गदेभ्यः प्रतिकर्म नित्यम्। जितेन्द्रियं नानुपतन्ति रोगास्तत्कालयुक्तं यदि नास्ति दैवम्॥' ( शा. अ. २ ) और जो रोग अल्प कारण होने पर भी अधिक मात्रा में बढ़ जाय वह दोषकर्मज कहा जाता है, यथा—'अल्पके हेतौ महान् आरम्भो दोषकर्मजः'।

मानस रोगों की चिकित्सा ज्ञान ( आत्मविज्ञान ), विज्ञान ( शास्त्रज्ञान ), धैर्य ( धीरता ), स्मृति ( स्मरणशक्ति ) और समाधि ( मन को विषयों से हटा कर आत्मा में नियमन करना ) द्वारा की जाती है। वाग्भट ने भी 'धीधैर्यात्मादिविज्ञानं मनोदोषौषधं परम्' ( अ. हृ. सू. अ. १ ) इत्यादि द्वारा मानस रोगों में यही व्यवस्था बतायी है। चरकसंहिता सूत्रस्थान के ११ वें अध्याय में तीसरी प्रकार की चिकित्सा सत्त्वावजय बतायी गई है। उसका तात्पर्य सत्त्व (मन) का अवजय ( जीतना ) है। ज्ञान, विज्ञान, धैर्य, स्मृति इत्यादि का प्रयोग तब तक नहीं हो सकता जब तक मन को स्थिर न किया जाय अतएव मानस रोगों में सत्त्वावजय ही मूल चिकित्सा है। यहाँ मानस रोगों की चिकित्सा में यद्यपि सत्त्वावजय का नाम नहीं लिया गया है तथापि उसका भाव इसमें अन्तर्निहित है। सत्त्वावजय को आजकल की भाषा में 'Psycotherapy' कह सकते हैं।

**ॐ रूक्षः शीतो लघुः सूक्ष्मश्चलोऽथ विशदः खरः। विपरीतगुणैर्द्रव्यैर्मारुतः संप्रशाम्यति ॥**

वात का लक्षण और चिकित्सासूत्र — वायु रूक्ष, शीतल, लघु, सूक्ष्म, चल (चञ्चल), विशद और खर इन भौतिक गुणों से युक्त होता है। इन गुणों के विपरीत गुण वाले द्रव्यों से वायु का शमन होता है ॥ ५९ ॥

**विमर्श**—प्राकृत वायु के गुणों के विपरीत स्निग्ध, उष्ण, गुरु, स्थूल, स्थिर, पिच्छिल और श्लक्ष्ण गुण होते हैं। इन गुणों वाले द्रव्यों से प्रकुपित वायु का शमन होता है। उपर्युक्त सभी गुण एक ही द्रव्य में मिलें ऐसा जरूरी नहीं है जैसा कि 'तत्र तैलं स्नेहौष्ण्यगौरवोपपन्नत्वाद् वातं जयति सततमभ्यस्यमानं वातो हि रौक्ष्यशैत्यलाघवोपपन्नो विरुद्ध( विपरीत )गुणो भवति' ( वि. अ. १ ) से स्पष्ट है। यहाँ तेल वात के सर्वथा विपरीत नहीं है फिर भी प्रकुपित वायु का शमन करता है। अतः यहाँ यह अर्थ करना चाहिए कि जो सर्वथा गुण में विपरीत होता है वह शीघ्र ही प्रकुपित वायु का शमन करता है, इसीलिए मूल श्लोक में आचार्य ने 'सम्' और 'प्र' उपसर्ग लगाये हैं। जो द्रव्य अल्पांश में या अधिकांश में गुणविपरीत होते है वे भी प्रकुपित वायु का शमन करते हैं किन्तु शीघ्र नहीं। अतएव वहाँ 'सततमभ्यस्यमानम्' यह संकेत करने के बाद बताया गया है कि 'विरुद्धगुणसन्निपाते हि भूयसा अल्पं ह्यवजीयते' अर्थात् लगातार सेवन के बाद जब वात के विपरीत गुणों की अधिकता हो जाती है तब तेल प्रकुपित वात का शमन करता है।

चरकसंहिता के सूत्रस्थान के २०वें अध्याय में वायु के बारे में 'रौक्ष्यं शैत्यं लाघवं वैशद्यं गतिरमूर्तत्वं च वायोरात्मरूपाणि' तथा सुश्रुतसंहिता नि. अ. १ में 'अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च रूक्षः शीतो लघुः खरः। तिर्य्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च ॥' भी बताया गया है। यहाँ वात को शीतल माना गया है पर प्रत्यक्ष में वह शीतल नहीं होता—'योगवाहः परं वायुः संयोगादुभयार्थकृत्। दाहकृत् तेजसा युक्तः शीतकृत् सोमसंश्रयात्' (चि. अ. ३)। इससे जब वायु को योगवाही तथा भाषा-परिच्छेद में—'अनुष्णाशीतस्पर्शस्तु पवनो मतः' से वायु को अनुष्णाशीत माना गया है, तो यहाँ उसको शीत कैसे कहा गया ? इसका आशय यह हो सकता है कि वायु शीत द्रव्यों के संयोग तथा विहार से कुपित होता है तथा उष्ण द्रव्य एवं विहार से शान्त होता है। इस बात को देख कर ही सुश्रुत ने वात को शीत कह दिया है। यहाँ विपरीत गुणों से वात की शान्ति बतायी गई है, गुणविपरीत रस, वीर्य, विपाक, प्रभाव का उपलक्षण प्रतीत होता है अर्थात् जो द्रव्य रस से, वीर्य से, विपाक से और प्रभाव से वात के विपरीत होगा वह भी वात को शान्त कर सकता है।

**ॐ सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णं च द्रवमम्लं सरं कटु। विपरीतगुणैः पित्तं द्रव्यैराशु प्रशाम्यति ॥६०॥**

पित्त का लक्षण एवं चिकित्सा सूत्र — पित्त ईषत् स्नेहयुक्त, गरम, तीक्ष्ण, द्रव, अम्ल, सर और कटु गुण युक्त होता है। इनसे विपरीत गुण वाले द्रव्यों के प्रयोग से पित्त का शमन होता है।

**विमर्श**—पित्त का स्वरूप 'औष्ण्यं तैक्ष्ण्यं द्रवमनतिस्नेहो, वर्णश्च शुक्लारुणवर्जो, गन्धश्च विस्रो, रसौ कटुकाम्लौ, सरश्च, पित्तस्यात्मरूपाणि' ( सू. अ. २० ) में स्पष्ट है। पित्त को 'अनतिस्नेह' यहाँ कहा गया है इसी के आधार पर 'सस्नेह' का अर्थ 'अनतिस्नेह' अर्थात् ईषत् स्नेह किया जाता है। शुक्ल और अरुण वर्ण को छोड़ कर शेष वर्ण पित्त में होता है, गन्ध में पित्त विस्र (दुर्गन्धि) होता है और रस में कटु और अम्ल होता है। इस प्रकार वर्ण और गन्ध का निर्देश करते हुए यहाँ अम्ल रस का स्वतन्त्र रूप से निर्देश भी किया गया है। इसी बात को सुश्रुत ने भी कहा है 'पित्तं तीक्ष्णं द्रवं पूति नीलं पीतं तथैव च। उष्णं कटुरसञ्चैव विदग्धं चाम्लमेव च ॥' ( सु. सू. अ. २१ )। पित्त के रस में अम्ल रस को साक्षात् न कह कर विदग्धावस्था में अम्लरस सुश्रुत ने भी स्वीकार किया है। विपरीत गुण वाले द्रव्यों के प्रयोग से पित्त शान्त होता है। पित्त

के गुणों से विपरीत गुण पूर्णस्नेह, शीत, मृदु, सान्द्र, स्थिर एवं मधुर, तिक्त तथा कषाय रस हैं, ऐसे द्रव्यों से पित्त की शान्ति होती है। यहाँ 'प्रशाम्यति' पद से पित्त के शमन का उपदेश किया गया है। यद्यपि संशोधन से भी पित्त की शान्ति होती है पर यहाँ पित्त के सर गुण के विपरीत स्थिर गुण का प्रयोग करने से संशोधन नहीं होगा क्योंकि संशोधन द्रव्य स्वतः सर गुण वाले होते हैं अतः ऐसा प्रतीत होता है कि यहाँ संशमन से पित्त की शान्ति का उपदेश किया है।

**ॐ गुरुशीतमृदुस्निग्धमधुरस्थिरपिच्छिलाः। श्लेष्मणः प्रशमं यान्ति विपरीतगुणैर्गुणाः॥६१॥**

कफ का लक्षण एवं चिकित्सा-सूत्र — गुरु, शीत, मृदु, स्निग्ध, मधुर, स्थिर और पिच्छिल गुण वाला कफ होता है। इन गुणों से विपरीत गुण वाले द्रव्यों से कफ का शमन होता है॥६१॥

**विमर्श**—कफ का स्वरूप 'श्वैत्यशैत्यगौरवस्नेहमाधुर्यपैच्छिल्यमात्स्न्यानि श्लेष्मण आत्मरूपाणि' ( सू. अ. २० ) में स्पष्ट है। इसमें चरक ने कफ का वर्ण श्वेत बताया है। सुश्रुत ने भी 'श्लेष्मा श्वेतो गुरुः स्निग्धः पिच्छिलः शीत एव च। मधुरस्त्वविदग्धः स्याद्विदग्धो लवणः स्मृतः' (सु. सू. अ. २१) कहकर कफ को श्वेतवर्ण बताया है। विपरीत गुणों से अर्थात् लघु, उष्ण, कठिन, रूक्ष, कटु, चल, विशद इन गुणों वाले द्रव्यों से प्रकुपित कफ के गुण शान्त होते हैं। इसका तात्पर्य यह है कि गुण की शान्ति से गुणी कफ की शान्ति होती है। गुण आधेय ( आश्रय ) होता है, गुणी आधार ( आश्रयी ) होता है। सामान्यतः यह नियम है कि आश्रय के नाश से आश्रयी का नाश और आश्रयी के नाश से आश्रय का नाश होता है—'तेनैषामाश्रयाश्रयिणां मिथो यदेकस्य तदन्यस्य वर्धनक्षपणौषधम्।' ( वा. सू. अ. ११ )। अतः आश्रय गुर्वादि कफ के गुण जब विपरीत गुण वाले द्रव्य से नष्ट हो जाते हैं तब आश्रयी कफ का भी नाश हो जाता है। अथवा आहार एवं औषध दोनों द्रव्य पाञ्चभौतिक होते हैं। वात, पित्त और कफ दोष की भी उत्पत्ति पञ्चमहाभूतों से ही है। जो पाञ्चभौतिक आहार एवं औषध जिस दोष के समान गुण वाले होते हैं, वे उस दोष को वृद्ध करते हैं और जो पाञ्चभौतिक आहार एवं औषध जिस दोष के विपरीत गुण वाले होते हैं, वे उस दोष के गुणों को नष्ट करते हुए उस दोष को शान्त करते हैं। कपिल ने त्रिदोष का लक्षण निम्नलिखित प्रकार से किया है—'कट्वम्लं लवणं पित्तं स्वाद्वम्ललवणः कफः। कषायतिक्तकटुको वायुर्दृष्टोऽनुमानतः॥'

**ॐ विपरीतगुणैर्देशमात्राकालोपपादितैः। भेषजैर्विनिवर्तन्ते विकाराः साध्यसंमताः॥ ६२॥**
**साधनं न त्वसाध्यानां व्याधीनामुपदिश्यते।**

साध्य रोगों का चिकित्सा-सूत्र और असाध्य रोगों में चिकित्साभाव — जब देश ( भूमि और रोगी का शरीर ), मात्रा ( समुचित मात्रा जो वय, बल, शरीर, अग्नि, सात्म्य आदि का विचार करने के बाद दी गई हो ) और काल ( आवस्थिक और नित्यग ) के विपरीत गुण वाले ( हेतु और व्याधि से विपरीत या विपरीतार्थकारी भेषज ) औषध का प्रयोग युक्तिपूर्वक किया जाता है तब साध्यरोग नष्ट हो जाते हैं। असाध्य रोगों की चिकित्सा का उपदेश नहीं किया जाता॥ ६२॥

**विमर्श**—यहाँ देश शब्द से दोष, भेषज, देश, काल, बल, शरीर, आहार, सात्म्य, सत्त्व, प्रकृति, वय, आदि परीक्ष्य विषयों का ग्रहण करना चाहिये। इनमें देश, मात्रा, काल, भेषज का निर्देश शब्दतः किया गया है। साध्य रोगों की ही चिकित्सा होती है न कि असाध्य रोगों की, अतः साध्य रोगों में ही चिकित्सा का विधान किया गया है क्योंकि असाध्य रोगों में चिकित्सा प्रायः सफल नहीं होती—'तद्वत् प्रत्याख्येयं त्रिदोषजम्। क्रियापथमतिक्रान्तं सर्वमार्गानुसारिणम्॥ औत्सुक्यारतिसम्मोहकरमिन्द्रियनाशनम्। दुर्बलस्य सुसंवृद्धं व्याधिं सारिष्टमेव च॥' ( सू.अ. १० ) तथा 'अनुपक्रम एव स्यात्स्थितोऽत्यन्तविपर्यये। औत्सुक्यमोहारतिकृद्दृष्टरिष्टोऽक्षनाशनः॥'

( वा. सू. अ. १ )। इन असाध्य रोगों को प्रत्याख्येय तथा अनुपक्रम ( चिकित्सा के अयोग्य ) बताया गया है। अरिष्ट लक्षण वाले रोगी असाध्य होते हैं यह बात 'ध्रुवं त्वरिष्टे मरणम्' से स्पष्ट है, यद्यपि सुश्रुत में 'ध्रुवं त्वरिष्टे मरणं ब्राह्मणैस्तत्किलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥' इत्यादि से अरिष्ट लक्षणों के होने पर भी रसायन-प्रयोग और तपस्वी ब्राह्मणों के जप करने से अरिष्ट का नाश बताया है। इसके आधार पर नियत और अनियत भेद से अरिष्ट दो प्रकार का होता है ऐसा कुछ आचार्य मानते हैं। नियत अरिष्ट से मृत्यु हो जाती है और अनियत अरिष्ट रसायन, तप, जप इत्यादि के प्रयोग से दूर भी हो जाते हैं।

**भूयश्चातो[1] यथाद्रव्यं गुणकर्माणि वक्ष्यते ॥ ६३ ॥**

अब इसके बाद पुनः द्रव्यों के अनुसार उनके गुण-कर्म का वर्णन किया जायगा। अर्थात् आवश्यकतानुसार भिन्न-भिन्न स्थलों में यथावश्यक द्रव्यों के गुण-कर्म का वर्णन किया जायगा ॥ ६३ ॥

**॥ रसनार्थो[2] रसस्तस्य द्रव्यमापः क्षितिस्तथा। निर्वृत्तौ च विशेषे च प्रत्ययाः खादयस्त्रयः॥**

रस का लक्षण — रसना ( जिह्वा ) के अर्थ ( विषय ) का नाम रस है। रस का आधार द्रव्य, जल और पृथ्वी है और रस की उत्पत्ति में भी जल और पृथ्वी कारण द्रव्य हैं। विशेष ज्ञान ( यह मधुर है, यह कटु है इत्यादि ) में वायु, आकाश और अग्नि कारण होते हैं ॥ ६४ ॥

**विमर्श**—रस की निरुक्ति है 'रस्यते आस्वाद्यते इति रसः'। जिह्वा द्वारा जिसका स्वाद लिया जाता है उसे रस कहा जाता है। रस की उत्पत्ति में मुख्य रूप से जल और पृथ्वी कारण होते हैं। परन्तु वायु, आकाश और अग्नि के प्रभाव से भिन्न-भिन्न रसों की अभिव्यक्ति होती है। रस की मुख्य योनि जल ही मानी जाती है और जल में रस की प्रतीति मुख्य रूप से होती है यथा-'सौम्याः खल्वापोऽन्तरिक्षप्रभवाः प्रकृतिशीता लघ्व्यश्चाव्यक्तरसाः........तेषां षण्णां रसानां सोमगुणातिरेकान्मधुरो रसः'। ( सू. अ. २६ )। तात्पर्य यह है कि रस की उत्पत्ति पञ्चमहाभूत से ही होती है फिर भी रसोत्पत्ति में जल का भाग मुख्य रहता है। अतः आयुर्वेद जल में अव्यक्त रस मानता है।

**॥ स्वादुरम्लोऽथ लवणः कटुकस्तिक्त एव च। कषायश्चेति षट्कोऽयं रसानां संग्रहः स्मृतः॥**

रस के भेद — ( १ ) मधुर, ( २ ) अम्ल, ( ३ ) लवण, (४) कटु, (५) तिक्त और (६) कषाय इन ६ रसों का संक्षेप में संग्रह किया गया है ॥ ६५ ॥

**विमर्श**—संक्षेप में संग्रह का तात्पर्य यह है कि द्रव्य, देश और काल के प्रभाव के अनुसार रसों का भेद ६३ प्रकार का माना गया है। आत्रेयभद्रकाप्यीय अध्याय ( सू. अ. २६ ) की रस सम्बन्धी तद्विसम्भाषा परिषद् ( Seminar ) में अन्य पक्ष को भी वहीं देखना चाहिये। मधुरादि रसों का क्रमिक वर्णन उनके यथापूर्व बलाधिक्योत्पादक होने के कारण किया गया है ऐसा वृद्ध वाग्भट का मत है।

**॥ स्वाद्वम्ललवणा वायुं, कषायस्वादुतिक्तकाः। जयन्ति पित्तं, श्लेष्माणं कषायकटुतिक्तकाः ॥**

रसों का कार्य — स्वादु, अम्ल और लवण ये तीन रस वात को, कषाय, मधुर और तिक्त ये तीन रस पित्त को और कषाय, कटु और तिक्त ये तीन रस कफ को शान्त करते हैं ॥ ६६ ॥

---

१. योगीन्द्रनाथसेनस्तु 'भूयश्चात' इत्याद्यर्धश्लोकं 'कटुतिक्तकषायाश्च कोपयन्ति समीरणम्' इत्यनन्तरं पठति।

२. 'रसनार्थ इति जिह्वाग्राह्यः, द्रव्यमाधारकारणं, निर्वृत्तौ अभिव्यक्तौ, विशेषे मधुरादिविशेषनिर्वृत्तौ, प्रत्ययाः निमित्तकारणं, निर्वृत्तौ चेति चकाराद्विशेषेऽपि मधुरादिलक्षणेऽपेक्षितौ प्रत्ययौ, विशेषे चेति चकारादभिव्यक्तावप्याकाशादीनां कारणत्वं दर्शयति' इति चक्रः।

**विमर्श**—रसों के पाञ्चभौतिक संगठन तथा उनके द्वारा शमन और कुपित होनेवाले दोषों की तालिका नीचे दी जा रही है। उपर्युक्त श्लोक में केवल दोषों को शान्त करने वाले रसों का ही निर्देश किया गया है।

| उत्पन्न रस | रसों के उत्पादक महाभूत | शमन होने वाले दोष | कुपित होने वाले दोष |
|---|---|---|---|
| ( १ ) मधुर | जल–पृथ्वी | वात-पित्त | कफ |
| ( २ ) अम्ल | पृथ्वी–अग्नि | वात | पित्त-कफ |
| ( ३ ) लवण | जल–अग्नि | वात | पित्त-कफ |
| ( ४ ) कटु | वायु–अग्नि | कफ | पित्त-वात |
| ( ५ ) तिक्त | वायु–आकाश | पित्त-कफ | वात |
| ( ६ ) कषाय | वायु–पृथ्वी | पित्त-कफ | वात |

रसों के उपर्युक्त पञ्चमहाभौतिक अवयवों का दोषों के प्रकोप तथा शमन से सम्बन्ध निम्नांकित रूप में समझा जा सकता है।

**क**—( १ ) जल और पृथ्वी से मधुर रस और कफ दोनों की उत्पत्ति होती है अतः समान होने से मधुर रस कफ को बढ़ाता है; ( २ ) अम्ल रस पृथ्वी के सान्निध्य से कफ और अग्नि के सान्निध्य से पित्त को बढ़ाता है; ( ३ ) लवण रस जल के सान्निध्य से कफ, अग्नि के सान्निध्य से पित्त को बढ़ाता है; (४) कटु रस वायु के सान्निध्य से वात, अग्नि के सान्निध्य से पित्त को, (५) तिक्त रस वायु-आकाश के सान्निध्य से वात को और (६) कषाय रस वायु के सान्निध्य से वात को बढ़ाता है।

**ख**—( १ ) मधुर रस में जल और पृथ्वी की अधिकता होने से दोनों भारी और स्थिर होते हैं, अतएव वात को; दोनों भारी, शीत और स्थिर होते हैं अतएव पित्त को शान्त करते हैं; (२) अम्ल रस में पृथ्वी भारी और अग्नि उष्ण है अतः यह वात को शान्त करता है; (३) लवण रस में अग्नि की प्रधानता है अतः यह वात को शान्त करता है; (४) कटु रस वायु-अग्नि के सान्निध्य से रूक्ष और उष्ण होता है अतः कफ को शान्त करता है; ( ५ ) तिक्त रस वायु-आकाश के सान्निध्य से रूक्ष और लघु होता है अतः कफ और पित्त को शान्त करता है और (६) कषाय रस वायु-पृथ्वी के सान्निध्य से रूक्ष, लघु, विशद होता है अतः कफ को, एवं रूक्ष, शीत और पृथ्वी का सान्निध्य होने से पित्त को शान्त करता है।

**※ कट्वम्ललवणाः पित्तं स्वाद्वम्ललवणाः कफम्। कटुतिक्तकषायाश्च कोपयन्ति समीरणम्॥**

दोषों को प्रकुपित करने वाले रस — कटु, अम्ल और लवण रस पित्त को; मधुर, अम्ल और लवण रस कफ को; कटु, तिक्त और कषाय रस वात को कुपित करते हैं॥ ६७॥

**विमर्श**—यह श्लोक चरक की अन्य प्रतियों में प्राप्त नहीं होता। पर योगीन्द्रनाथ सेन ने यह श्लोक यहाँ पढ़ा है और वह उचित भी प्रतीत होता है क्योंकि जहाँ दोषों के शमन करने वाले रसों का वर्णन है वहाँ उनके कुपित करने वाले रसों की भी गणना होनी चाहिये थी। वृद्ध वाग्भट ने एक ही साथ दोषों के प्रशम और कुपित करने वाले रसों का वर्णन किया है यथा—'रसाः स्वाद्वम्ललवणतिक्तोषणकषायकाः। षड् द्रव्यमाश्रितास्ते तु यथापूर्वं बलावहाः॥ तत्राद्या मारुतं घ्नन्ति त्रयस्तिक्तादयः कफम्। कषायतिक्तमधुराः पित्तमन्ये तु कुर्वते॥' ( अ. सं. सू. अ. १ )

**※ किंचिद्दोषप्रशमनं किंचिद्धातुप्रदूषणम्। स्वस्थवृत्तौ मतं किंचित्त्रिविधं द्रव्यमुच्यते॥६८॥**

## ( ४ ) द्रव्य-वर्गीकरण ( Classification of Drugs )

प्रभाव भेद से द्रव्यों के भेद — ( १ ) कुछ द्रव्य दोषों को शान्त करने वाले, ( २ ) कुछ द्रव्य धातुओं को दूषित करने वाले और ( ३ ) कुछ द्रव्य स्वस्थवृत्त में हितकारी होते हैं। इस प्रकार द्रव्यों के तीन भेद होते हैं ॥ ६८ ॥

**विमर्श**—ऊपर तीन प्रकार के द्रव्यों का निर्देश किया गया है जैसे ( १ ) कुछ द्रव्य विषम वातादि दोषों का निर्हरण कर या विना निर्हरण किए उनको प्राकृतावस्था में लाते हैं। अर्थात् शमन और शोधन क्रिया द्वारा उन्हें समभाव में स्थापित करते हैं। शमन—जैसे तैल-स्नेह, उष्ण और गुरु गुण के कारण रूक्ष, शीत और लघु गुण वाले वायु का शमन करता है। इसी प्रकार घृत पित्त का और मधु कफ का शमन करता है। मदनफल, कुटज, कृतवेधन, त्रिवृत्, दन्ती, द्रवन्ती इत्यादि शोधन-द्रव्य हैं। ( २ ) कुछ द्रव्य धातुओं को अर्थात् प्राकृत वातादि दोष, रसादि सप्त धातु, स्वेदादि तीन मलों को दूषित करने वाले होते हैं। यथा—यवक, माष, आम-मूलक, सर्षप, दधि, किलाट, विरुद्ध भोजन इत्यादि। ( ३ ) कुछ द्रव्य स्वस्थ पुरुष के स्वास्थ्य को प्राकृत भाव में बनाए रखते हैं, जैसे रक्तशालि, षष्टिक, यव, गेहूँ, जाङ्गल मांस, गोदुग्ध, रसायन, वाजीकर द्रव्य इत्यादि। यहाँ जो द्रव्य केवल प्रभाव के द्वारा दोषों का प्रशमन करते हैं उनका ही ग्रहण किया गया है, जैसे आँवला तथा हर्रे अपने द्रव्य-प्रभाव से ही त्रिदोष का शमन करते हैं। यद्यपि दोनों में अम्ल रस का होना पित्त के प्रकोप का कारण होना चाहिए परन्तु द्रव्य प्रभाव से ये पित्त-प्रकोपक न होकर शामक होते हैं। यहाँ दोषप्रशमन, धातुप्रदूषण, स्वस्थवृत्त में हितकारी यह तीन प्रकार कह देने से ही तीन भेद का परिचय हो जाता है तब 'त्रिविधं' यह कहने की आवश्यकता क्या थी ? त्रिविध शब्द तीन संख्या को दृढ़ करने के लिए है अतः शोधन का शमन में और रसायन तथा वाजीकरण का स्वस्थवृत्त-हितकारी में समाविष्ट कर द्रव्यों का उपर्युक्त तीन भेद ही माना जाता है।

रक्तशालि, षष्टिक, यव आदि को स्वस्थवृत्त में हितकारी कहा गया है परन्तु इनका प्रयोग दोषशमनार्थ भी होता है—'रक्तशाल्यादयः शस्ताः पुराणाः षष्टिकैः सह। यवाग्वोदनला-जार्थे ज्वरितानां ज्वरापहाः' ( चि. अ. ३ )। अतः इन्हें दोषशामक भी कहना चाहिए तथा जो द्रव्य दोषशामक होता है वही द्रव्य प्रकृति, शरीर, देश, काल, मात्रा इत्यादि के अनुसार दोषकारक या धातुप्रदूषक भी हो सकता है; जो द्रव्य धातुप्रदूषक होता है वही द्रव्य प्रकृति, शरीर, सात्म्य, मात्रा इत्यादि के कारण दोषशामक भी हो सकता है, जैसे विष उदररोग में दोषशामक होता है—'पानभोजनसंयुक्तं विषमस्मै प्रदापयेत्। यस्मिन् वा कुपितः सर्पो विसृजेद्धि फले विषम् ॥ भोजयेत्तदुदरिणं प्रविचार्य भिषग्वरः। तेनास्य दोषसङ्घातः स्थिरो लीनो विमार्गगः ॥ विषेणाशुप्रमाथित्वादाशु भिन्नः प्रवर्तते'। ( चि. अ. १३ )। इस प्रकार के विचार से जो द्रव्य दोष-शामक हैं वे दोषप्रकोपक, जो द्रव्य धातुप्रदूषक हैं वे ही धातुशामक और जो द्रव्य स्वास्थ्य के लिए हितकारी हैं वे ही द्रव्य दोषशामक वर्ग में चले जाते हैं। अतः उपर्युक्त तीन प्रकार के द्रव्यों की कल्पना भ्रामक प्रतीत होने लगती है।

इस **शङ्का** का उत्तर यह दिया जा सकता है कि द्रव्यों का यह तीन प्रकार का भेद 'प्रायोवाद' के अनुसार कहा गया है। जिन तीन प्रकार के द्रव्यों का उदाहरण दिया गया है वे द्रव्य प्रायः उसी प्रकार के कार्य करते हैं जैसा कि बताया गया है। पर कहीं-कहीं इसके विपरीत भी कार्य कर सकते हैं, जैसा कि बताया गया है—'स्वस्थस्यौजस्करं यत्तु तद्वृष्यं तद्रसायनम्। प्रायः प्रायेण रोगाणां द्वितीयं प्रशमे मतम्। प्रायः शब्दो विशेषार्थो ह्युभयं ह्युभयार्थकृत् ॥' ( चि. अ. १ )। तात्पर्य यह है कि बाधक कारण के अभाव में दोषप्रशमन-स्वभाव वाले द्रव्य दोषशामक होते हैं,

किन्तु बाधक कारण के उपस्थित होने पर उन द्रव्यों के स्वभाव में परिवर्तन आ जाता है। इसी प्रकार धातुदूषक द्रव्य भिन्न-भिन्न कारणों के उपस्थित होने पर धातुप्रशामक भी हो जाते हैं। जिस प्रकार चन्द्रकान्तमणि तथा मन्त्र के संयोग से अग्नि में दाहकत्व शक्ति नहीं रहती, मणि के अभाव में दाहकत्व की उपस्थिति होती है, इससे यह कल्पना नहीं की जाती कि अग्नि में दाहकत्व शक्ति नहीं है, परन्तु मणि के अभाव में अग्नि में दाहकत्व की कल्पना की जाती है। उसी प्रकार बाधक कारण के अभाव में जिन द्रव्यों में दोषशामकत्व शक्ति है उसे दोषप्रशमन, जिन द्रव्यों में धातुदूषकत्व शक्ति है उसे धातुप्रदूषण तथा जिन द्रव्यों में स्वस्थ रखने की शक्ति है उन्हें स्वस्थवृत्त में हितकारी माना जाना चाहिए।

यहाँ दोषप्रशमन और धातुप्रदूषण ये दोनों शब्द भिन्न-भिन्न रूप में लिखे गये हैं। उचित यह होता कि दोषप्रशमन-दोषप्रदूषण या धातुप्रशमन-धातुप्रदूषण पाठ होता, परन्तु ऐसा पाठ नहीं है। इसका तात्पर्य यह हो सकता है कि दोष शब्द मुख्यतः त्रिदोष का बोधक है और धातु शब्द मुख्यतः रसासृक्मांसादि सप्त धातु का बोधक है, अतः किसी एक दोष या धातु शब्द का ग्रहण करने से एक दूसरे का ग्रहण नहीं हो पाता। इसीलिए दोनों शब्द दोष तथा धातु पढ़े गये हैं। दोष शब्द का अर्थ यहाँ केवल पीड़ाकर्तृत्व है, इस अर्थ में वातादि दोष, रसादि धातु, स्वेदादि मल ये सभी दोष समझना चाहिये अतः दोषप्रशमन से यहाँ इन सभी का प्रशमन लिया गया है। इसी तरह प्राकृतावस्था में इन सभी में देह-धारकत्व है अतः धातु पद का प्रयोग किया गया है। धातु-प्रदूषण से इन सभी का प्रदूषण लिया गया है।

उपर्युक्त सम्पूर्ण विमर्श का मुख्य आधार **चक्रपाणि** सम्मत है।

**तत्पुनस्त्रिविधं ज्ञेयं जाङ्गमौद्भिदपार्थिवम्।**

उत्पत्ति भेद से द्रव्य के प्रकार — ऊपर प्रभाव के अनुसार तीन प्रकार के द्रव्यों का वर्णन किया गया है। वे ही द्रव्य योनि-भेद से पुनः (१) जाङ्गम (२) औद्भिद (३) पार्थिव तीन प्रकार के होते हैं।

**विमर्श**—जाङ्गम 'गच्छतीति जङ्गमं तस्य भावः जाङ्गमम्' अर्थात् जो एक स्थान से दूसरे स्थान में गमन कर सकते हों उन्हें जाङ्गम कहते हैं। जैसे जरायुज, अण्डज और स्वेदज। औद्भिद— 'उद्भिद्य पृथिवीं जायते इति उद्भिद् तत्र भवम् औद्भिदम्' अर्थात् पृथ्वी को फोड़कर जो उत्पन्न होते हैं उन्हें उद्भिद् कहते हैं, जैसे वनस्पति, वानस्पत्य, वीरुध् और ओषधि। पार्थिव—'पृथिव्या विकारः पार्थिवम्' अर्थात् जो पृथ्वी के विकार (खनिज) हैं, जैसे सोना, चाँदी, लोहा आदि।

**मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जाऽसृगामिषम्॥ ६९॥**
**विण्मूत्रचर्मरेतोऽस्थिस्नायुशृङ्गनखाः खुराः। जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशा लोमानि रोचनाः॥**

जाङ्गम द्रव्य — जाङ्गम द्रव्यों से औषध कार्य में निम्नलिखित वस्तुएँ प्रायः प्रयोग में ली जाती हैं—मधु, गोरस (दूध, दही, घी इत्यादि), पित्त, वसा, मज्जा, रक्त, मांस, मल, मूत्र, चर्म, शुक्र, हड्डी, स्नायु, सींग, नख, खुर, केश, रोम और गोरोचन॥ ६९-७०॥

**विमर्श**—'मधूनि' यह बहुवचन है अतः 'माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं मधुजातयः' ये सभी मधु की जातियाँ लेनी चाहिये और 'गोरसाः' भी बहुवचन है अतः भैंस, बकरी इत्यादि सभी के दुग्धों और दुग्ध की विकृतियों जैसे दही, किलाट, मक्खन का ग्रहण करना चाहिये।

**सुवर्णं समलाः पञ्चलोहाःससिकताः सुधा। मनःशिलाले मणयो लवणं गैरिकाञ्जने॥७१॥**
**भौममौषधमुद्दिष्टम्—**

पार्थिव द्रव्य — सोना, मल के साथ पाँचों लोहा (चाँदी, तामा, वंग, नाग और लोहा), बालू, चूना, मैनसिल, हरताल, मणियाँ, नमक, गेरू, अञ्जन,-ये सभी पार्थिव औषध हैं॥ ७१॥

**विमर्श**—चक्रपाणि ने मल शब्द से लोह-मल शिलाजतु का ग्रहण किया है। जैसा कि 'हेमाद्याः सूर्यसंतप्ताः स्रवन्ति गिरिधातवः। जत्वाभं मृदुमृत्स्नाच्छं यन्मलं तच्छिलाजतु' से स्पष्ट है।

**—औद्भिदं तु चतुर्विधम्। वनस्पतिर्वीरुधश्च वानस्पत्यस्तथौषधिः ॥७२॥**
**फलैर्वनस्पतिः पुष्पैर्वानस्पत्यः फलैरपि। ओषध्यः फलपाकान्ताः प्रतानैर्वीरुधः स्मृताः ॥७३॥**

औद्भिद द्रव्य — ये द्रव्य चार प्रकार के होते हैं—( १ ) वनस्पति, ( २ ) वीरुध, ( ३ ) वानस्पत्य, ( ४ ) ओषधि। जिनमें केवल फल दृष्टिगोचर हो उन्हें वनस्पति, जिनमें फूल और फल दोनों दृष्टिगोचर हों उन्हें वानस्पत्य, जिनका फल पक जाने पर अन्त हो जाय उन्हें ओषधि और जो लता के रूप में फैले हों उन्हें वीरुध कहा जाता है ॥ ७२-७३ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी 'अपुष्पाः फलवन्तो वनस्पतयः' अर्थात् जिनमें फूल न हों किन्तु फल लगे हों उन्हें वनस्पति बताया है। अपुष्पा का अर्थ 'न पुष्पा अपुष्पाः' अर्थात् पुष्प भिन्न पुष्प सदृश लेना चाहिए। भिन्नता इतनी ही है कि पुष्प का पूर्ण विकास होता है जैसा कि 'पुष्प विकसने' (दिवादि) धातु से 'पुष्प्यतीति पुष्पम्' जो विकास को प्राप्त होता है उसे पुष्प कहते हैं, इससे स्पष्ट है। वनस्पति में पुष्प का विकास नहीं होता। सादृश्य इतना ही है कि कली के अन्दर पुटचक्र, दलचक्र, इत्यादि जो विकसित फूल में रहने वाले सभी अवयव हैं, उसमें पाये जाते हैं। अतः जिनमें फूल विकसित न हो किन्तु फल दिखाई पड़े उसे वनस्पति कहते हैं जैसे गूलर, वट, पाकड़, इत्यादि। अपुष्पा में नञ् समास है। नञ् का प्रयोग 'पर्युदास' और 'प्रसज्य' इन दो अर्थों में प्रायः होता है जैसा कि 'द्वौ नञौ च समाख्यातौ पर्युदासप्रसज्यकौ। पर्युदासः सदृग्ग्राही प्रसज्यस्तु निषेधकृत्' से ज्ञान होगा। लोक में उपर्युक्त दृष्टि से गूलर के फूल का उदाहरण दिया जाता है जिसके अन्दर फूल के सभी अवयव अविकसित रूप में पाये जाते हैं। नञ् का दूसरा अर्थ ईषद् करके 'सूक्ष्म पुष्प वाला' यह भी अभिप्राय निकाला जा सकता है। जिनमें फूल और फल दोनों स्पष्ट हों उन्हें वानस्पत्य या वृक्ष कहते हैं जैसे आम, जामुन, महुआ इत्यादि। सुश्रुत ने भी इन्हें वृक्ष की ही संज्ञा दी है यथा 'पुष्पफलवन्तो वृक्षाः'। जो पककर स्वतः नष्ट हो जाते हैं जैसे दूर्वादि और या जो फल के पक जाने पर नष्ट हो जाते हैं जैसे जौ, गेहूँ, धान आदि उन दोनों को औषधि कह सकते हैं। जिनके गुल्म ( झुरमुट ) और लताएँ होती है उन्हें वीरुध कहते हैं, जैसे गुडूची आदि।

**मूलत्वक्सारनिर्यासनालस्वरसपल्लवाः। क्षाराः क्षीरं फलं पुष्पं भस्म तैलानि कण्टकाः ॥७४॥**
**पत्राणि शुङ्गाः कन्दाश्च प्ररोहाश्चौद्भिदो गणः।**

औद्भिद द्रव्य के ग्राह्य अङ्ग — मूल, छाल, सार, गोंद, नाल ( डण्ठल ), स्वरस, मृदु पत्तियाँ, क्षार, दूध, फल, फूल, भस्म ( राख ), तैल, कांटे, पत्तियाँ, शुङ्ग ( टूसा ), कन्द, प्ररोह ( वटजटा ) ये संख्या में अठारह हैं। ये औद्भिद द्रव्यों के प्रयोज्य अङ्ग हैं। इन्हें औद्भिद गण कहते हैं ॥७४॥

**मूलिन्यः षोडशैकोना फलिन्यो विंशतिः स्मृताः ॥ ७५ ॥**
**महास्नेहाश्च चत्वारः पञ्चैव लवणानि च। अष्टौ मूत्राणि संख्यातान्यष्टावेव पयांसि च ॥७६॥**
**शोधनार्थाश्च षड्वृक्षाः पुनर्वसुनिदर्शिताः। य एतान् वेत्ति संयोक्तुं विकारेषु स वेदवित् ॥**

मूलिनी आदि द्रव्यों की गणना — मूलिनी सोलह, फलिनी एक कम बीस (उन्नीस), महास्नेह चार, लवण पाँच, मूत्र आठ, दूध आठ, शोधन के लिये छः ( ६ ) वृक्ष इस अध्याय में पुनर्वसु ने बताये हैं। जो वैद्य इन औषधियों का रोगों में प्रयोग करना जानता है, वह आयुर्वेद शास्त्र का ज्ञाता कहा जाता है ॥ ७५-७७ ॥

**हस्तिदन्ती हैमवती श्यामा त्रिवृदधोगुडा। सप्तला श्वेतनामा च प्रत्यक्श्रेणी गवाक्ष्यपि ॥**
**ज्योतिष्मती च बिम्बी च शणपुष्पी विषाणिका। अजगन्धा द्रवन्ती च क्षीरिणी चात्र षोडशी ॥**

सोलह मूलिनी द्रव्य — ( १ ) हस्तिदन्ती–नागदन्ती ( चक्र० ) ( २ ) हैमवती–सफेद वच, ( ३ ) श्यामा–काला निशोथ, ( ४ ) त्रिवृत्–सफेद निशोथ, (५) अधोगुडा–विधारा (वृद्धदारुक?) ( ६ ) सप्तला–सातला या सतधरिया सेहुड़, ( ७ ) श्वेतनामा–श्वेतअपराजिता, ( ८ ) प्रत्यक्श्रेणी–दन्ती, (९) गवाक्षी–नारुन, ( १० ) ज्योतिष्मती–मालकङ्गुनी, ( ११ ) बिम्बी–कुन्दरु, ( १२ ) शणपुष्पी–वनसनई, ( १३ ) विषाणिका–काकड़ासींगी, (१४) अजगन्धा–वन अजवायन, ( १५ ) द्रवन्ती–दन्ती भेद, (१६) क्षीरिणी–स्वर्णक्षीरी ( भड़भाड़ ) या दुग्धिका ( चक्र० ) ये १६ औषधियाँ मूलिनी कही जाती हैं ॥ ७८–७९ ॥

**शणपुष्पी च बिम्बी च छर्दने हैमवत्यपि । श्वेता ज्योतिष्मती चैव योज्या शीर्षविरेचने॥८०॥**
**एकादशावशिष्टा याः प्रयोज्यास्ता विरेचने । इत्युक्ता नामकर्मभ्यां मूलिन्यः—**

मूलिनी द्रव्यों के प्रयोगस्थल — वनसनई, कुन्दुरु और वच का प्रयोग वमन के लिए, मालकांगनी का प्रयोग शिरोविरेचन के लिए तथा जो शेष ग्यारह ओषधियाँ हैं उनका प्रयोग विरेचन कर्म में होता है। इस प्रकार मूलिनी द्रव्यों के नाम और कर्म का निर्देश किया गया है ॥ ८० ॥

**—फलिनीः शृणु ॥ ८१ ॥**

**शङ्खिन्यथ विडङ्गानि त्रपुषं मदनानि च । धामार्गवमथेक्ष्वाकु जीमूतं कृतवेधनम् ॥ ८२ ॥**
**आनूपं स्थलजं चैव क्लीतकं द्विविधं स्मृतम् । प्रकीर्या चोदकीर्या च प्रत्यक्पुष्पी तथाऽभया ॥**
**अन्तःकोटरपुष्पी च हस्तिपर्ण्याश्च शारदम् । कम्पिल्लकारग्वधयोः फलं यत् कुटजस्य च ॥**

उन्नीस फलिनी द्रव्यों का निर्देश — ( १ ) शङ्खिनी–यवतिक्ता, ( २ ) विडङ्ग–वायविडङ्ग, ( ३ ) त्रपुष–तिक्त खीरा ( ४ ) मदन–मैनफल, ( ५ ) धामार्गव–तरोई, ( ६ ) इक्ष्वाकु–तितलौकी, ( ७ ) जीमूत–वंदाल ( देवदाली ), ( ८ ) कृतवेधन–तिक्त तरोई, ( ९ ) आनूपक्लीतक–मुलेठी, ( १० ) स्थलज क्लीतक–भूमि में होने वाली मुलेठी, ( ११ ) प्रकीर्या–लताकरञ्ज, ( १२ ) उदकीर्या–घीयाकरञ्ज, डिठोरी, ( १३ ) प्रत्यक्पुष्पी–अपामार्ग, ( १४ ) अभया-हरीतकी, ( १५ ) अन्तःकोटरपुष्पी–नीलबुह्मा (चक्र०) (१६) हस्तिपर्णीशारद–शरद ऋतु में होने वाली कड़ुई ककड़ी, ( १७ ) कम्पिल्लक–कबीला, ( १८ ) आरग्वध–अमलतास, ( १९ ) कुटज फल–कुरैया का फल ( इन्द्रयव ) ये उन्नीस फलिनी ओषधियाँ हैं ॥ ८१–८४ ॥

**धामार्गवमथेक्ष्वाकुजीमूतं कृतवेधनम् । मदनं कुटजं चैव त्रपुषं हस्तिपर्णिनी ॥ ८५ ॥**
**एतानि वमने चैव योज्यान्यास्थापनेषु च । नस्तः प्रच्छर्दने चैव प्रत्यक्पुष्पी विधीयते ॥८६॥**
**दश यान्यवशिष्टानि तान्युक्तानि विरेचने । नामकर्मभिरुक्तानि फलान्येकोनविंशतिः ॥**

फलिनी द्रव्यों के प्रयोग-स्थल — (१) धामार्गव ( घिया तरोई ), (२) तीतलौकी, (३) बन्दाल, (४) कड़ुई तरोई, ( ५ ) मदनफल, ( ६ ) इन्द्रजौ, ( ७ ) खीरा, ( ८ ) कड़ुई ककड़ी ये ओषधियाँ वमन और आस्थापन बस्ति में प्रयुक्त होती हैं । ( ९ ) अपामार्ग का प्रयोग शिरोविरेचन कर्म में होता है। दश जो ओषधियाँ शेष हैं उनका प्रयोग विरेचन कर्म में होता है । इस प्रकार उन्नीस फलिनी औषधियों के नाम और कर्म का निर्देश किया गया है ॥ ८५–८७ ॥

**सर्पिस्तैलं वसा मज्जा स्नेहो दृष्टश्चतुर्विधः । पानाभ्यञ्जनबस्त्यर्थं नस्यार्थं चैव योगतः ॥८८॥**
**स्नेहना जीवना बल्या वर्णोपचयवर्धनाः । स्नेहा ह्येते च विहिता वातपित्तकफापहाः ॥८९॥**

चतुर्विध महास्नेह — घृत, तेल, वसा और मज्जा ये चार प्रकार के स्नेह बताये गये हैं । ये पान, अभ्यङ्ग, बस्ति और नस्य के लिये प्रयुक्त होते हैं । ये स्नेह शरीर को स्निग्ध करने

वाले, जीवन-शक्ति प्रदान करने वाले, वल बढ़ाने वाले, वर्ण और शरीर के उपचय को बढ़ाने वाले और प्रकुपित वात, पित्त तथा कफ को दूर करने वाले कहे गए हैं ॥ ८८-८९ ॥

**सौवर्चलं सैन्धवं च विडमौद्भिदमेव च । सामुद्रेण सहैतानि पञ्च स्युर्लवणानि च ॥ ९० ॥**

पाँच नमक — (१) काला नमक, (२) सेंधा नमक, (३) विडनमक, (४) औद्भिद नमक (रेह का नमक), ( ५ ) सामुद्र नमक ( साम्भर नमक ) ये पाँच प्रकार के नमक होते हैं ॥ ९० ॥

**स्निग्धान्युष्णानि तीक्ष्णानि दीपनीयतमानि च । आलेपनार्थे युज्यन्ते स्नेहस्वेदविधौ तथा ॥ अधोभागोर्ध्वभागेषु निरूहेष्वनुवासने । अभ्यञ्जने भोजनार्थे शिरसश्च विरेचने ॥९२॥ शस्त्रकर्मणि वर्त्यर्थमञ्जनोत्सादनेषु च । अजीर्णानाहयोर्वाते गुल्मे शूले तथोदरे ॥ ९३ ॥ उक्तानि लवणानि—**

सामान्यतः नमकों के गुण — पाँचों नमक शरीर को स्निग्ध करने वाले, गरम, तीक्ष्ण और श्रेष्ठ अग्निदीपक होते हैं। लेप के कार्यों में, स्नेहन एवं स्वेदन कर्म में, अधोमार्ग द्वारा मलों को निकालने के लिए विरेचन द्रव्यों में, ऊर्ध्वमार्ग द्वारा मलों को निकालने के लिए वमन द्रव्यों में, निरूहवस्ति में, अनुवासनबस्ति में, स्नेहाभ्यङ्ग ( मालिश ) में, भोजन में, शिरोविरेचन कर्म में, शस्त्रकर्म ( जैसे लेखन, भेदन इत्यादि ) में, वर्त्ति, अञ्जन, उत्सादन ( उवटन ) के कर्मों में और अजीर्ण रोग, आनाह, वातविकार, गुल्म, शूल एवं उदर रोगों में इन उपर्युक्त पाँचों नमकों का प्रयोग किया जाता है ॥ ९१-९३ ॥

**—ऊर्ध्वं मूत्राण्यष्टौ निबोध मे । मुख्यानि यानि दिष्टानि सर्वाण्यात्रेयशासने ॥ ९४ ॥ अविमूत्रमजामूत्रं गोमूत्रं माहिषं च यत् । हस्तिमूत्रमथोष्ट्रस्य हयस्य च खरस्य च ॥ ९५ ॥**

मूत्रों के नाम और संख्या — अब इसके बाद जो आठ मूत्र आत्रेय के शासन (उपदेश) में मुख्य रूप से कहे गये हैं उनका निर्देश किया जाता है। ( १ ) भेड़ का मूत्र, ( २ ) बकरी का मूत्र, ( ३ ) गोमूत्र, ( ४ ) भैंस का मूत्र, ( ५ ) हाथी का मूत्र, ( ६ ) ऊँट का मूत्र ( ७ ) घोड़े का मूत्र, ( ८ ) गदहे का मूत्र, ये आठ मूत्र होते हैं ॥ ९४-९५ ॥

**विमर्श**—यहाँ अवि, अजा, गौ और भैंस इनका स्त्री जाति का ही मूत्र लेना चाहिए, शेष का पुंलिङ्ग का मूत्र लेना चाहिए। भावप्रकाश में भी 'गोऽजाविमहिषीणां तु स्त्रीणां मूत्रं प्रशस्यते। खरोष्ट्रेभनराश्वानां पुंसां मूत्रं हितं स्मृतम् ॥' अर्थात् गौ, बकरी, भेड़ और भैंस का स्त्री जाति का मूत्र तथा गदहा, ऊँट, हाथी, मनुष्य तथा घोड़ा का पुरुष जाति का मूत्र लेना बताया गया है। परन्तु 'लाघवं जातिसामान्ये स्त्रीणां पुंसां च गौरवम्' के अनुसार सभी स्त्री जाति का मूत्र लघु होता है और पुरुष का मूत्र गुरु होता है। अतः स्त्री जाति का ही मूत्र लेना चाहिए। अभाव में पुरुष जाति का भी मूत्र लिया जा सकता है।

**उष्णं तीक्ष्णमथोऽरूक्षं[1] कटुकं लवणान्वितम् । मूत्रमुत्सादने युक्तं युक्तमालेपनेषु च ॥९६॥ युक्तमास्थापने मूत्रं युक्तं चापि विरेचने । स्वेदेष्वपि च तद्युक्तमानाहेष्वगदेषु च ॥९७॥ उदरेष्वथ चार्शःसु गुल्मकुष्ठकिलासिषु । तद्युक्तमुपनाहेषु परिषेके तथैव च ॥९८॥ दीपनीयं विषघ्नं च क्रिमिघ्नं चोपदिश्यते । पाण्डुरोगोपसृष्टानामुत्तमं शर्म चोच्यते ॥९९॥ श्लेष्माणं शमयेत्पीतं मारुतं चानुलोमयेत् । कर्षेत्पित्तमधोभागमित्यस्मिन् गुणसंग्रहः ॥१००॥ सामान्येन मयोक्तस्तु—**

सामान्यतः मूत्रों के गुण — सामान्य रूप से सभी मूत्र गरम, तीक्ष्ण, अरूक्ष तथा कटु और लवण रस वाले होते हैं। मूत्र उबटन के कार्य में, लेप में, आस्थापन बस्ति में, विरेचन कर्मों

१. 'रूक्षम्' इति पा० ।

में, स्वेदन कर्मों में, आनाह रोग में, अगद ( विषशामक ) के प्रयोगों में, उदर रोगों में, अर्श रोग में, गुल्म, कुष्ठ और किलास रोगों में प्रयुक्त होता है। तथा मूत्र उपनाह ( Poultice ) और परिषेक में प्रयुक्त होता है। यह अग्निदीपक, विषनाशक और क्रिमियों को नष्ट करने वाला होता है। पाण्डु रोग से पीड़ित रोगियों के लिए विशेष कल्याणकारी कहा गया है। मूत्र, पीने से कफ को शान्त करता है, वायु का अनुलोमन करता है और गुदामार्ग से पित्त को बाहर निकालता है। यह सामान्यतः मूत्रों के गुणों का संग्रह हमने बताया है॥ ९६-१०० ॥

**विमर्श**—यहाँ 'लवणान्वितं कटुकम्' मूत्र का गुण माना है अर्थात् मूत्र में प्रधान रस कटु होता है, लवण अनुरस ( अप्रधान रस ) होता है। सुश्रुत ने भी ऐसा ही कहा है—'तत्सर्वं कटु-तीक्ष्णोष्णं लवणानुरसं लघु' ( सु. सू. अ. ४५ )। यहाँ मूत्र तीनों दोषों में लाभकारी बताया गया है। किन्तु वाग्भट ने 'पित्तलं रूक्षतीक्ष्णोष्णं लवणानुरसं कटु' से मूत्र को पित्तवर्द्धक माना है। चरक का तात्पर्य यह हो सकता है कि मूत्र पित्त को बढ़ा कर अधोभाग से निकालता है।

**—पृथक्त्वेन प्रवक्ष्यते। अविमूत्रं सतिक्तं स्यात्स्निग्धं पित्ताविरोधि च॥ १०१॥**
**आजं कषायमधुरं पथ्यं दोषान्निहन्ति च। गव्यं समधुरं किञ्चिद् दोषघ्नं क्रिमिकुष्ठनुत्॥१०२॥**
**कण्डूं च शमयेत् पीतं सम्यग्दोषोदरे हितम्। अर्शःशोफोदरघ्नं तु सक्षारं माहिषं सरम्॥**
**हास्तिकं लवणं मूत्रं हितं तु क्रिमिकुष्ठिनाम्। प्रशस्तं बद्धविण्मूत्रं विषश्लेष्मामयार्शसाम्॥**
**सतिक्तं श्वासकासघ्नमर्शोघ्नं चौष्ट्रमुच्यते। वाजिनां तिक्तकटुकं कुष्ठव्रणविषापहम्॥**
**खरमूत्रमपस्मारोन्मादग्रहविनाशनम्। इतीहोक्तानि मूत्राणि यथासामर्थ्ययोगतः॥१०६॥**

मूत्रों के पृथक्-पृथक् गुण — (१) भेड़ का मूत्र—यह रस में तिक्त, स्निग्ध और पित्त का अविरोधी होता है। ( २ ) बकरी का मूत्र—यह रस में कषाय और मधुर, पथ्य और दोषशामक है। (३) गोमूत्र—गाय का मूत्र रस में कुछ मधुर, दोषनाशक और क्रिमि तथा कुष्ठ को दूर करने वाला होता है। यदि सम्यक् आभ्यन्तर पान किया जाय तो कण्डू और दूष्योदर ( या दोषजन्य उदर रोगों ) में लाभकारी होता है। (४) भैंस का मूत्र—यह अर्श, शोफ और उदर रोगों का नाश करता है और क्षारयुक्त एवं सारक होता है। (५) हाथी का मूत्र—यह रस में लवण, कृमि, कुष्ठ के रोगियों के लिये हितकारी है तथा जो रोगी विबंध से पीड़ित हैं, या मूत्राघात से पीड़ित हैं, या जिनके शरीर में विषजन्य विकार, या कफजन्य विकार हैं, या जो अर्श रोग से पीड़ित हैं उन सबके लिए लाभप्रद होता है। (६) ऊँट का मूत्र—यह रस में तिक्त होता है तथा श्वास, कास और अर्श रोग को दूर करता है। (७) घोड़े का मूत्र—यह रस में तिक्त और कटु होता है तथा कुष्ठ, व्रण और विष को दूर करने वाला होता है। (८) गदहे का मूत्र—यह अपस्मार, उन्माद और ग्रह रोगों को दूर करने वाला होता है। इस प्रकार मूत्रों का उनकी शक्ति के योग के अनुसार ( गुण, कर्म ) कह दिया गया है॥ १०१-१०६ ॥

**विमर्श**—सामान्यतः मूत्र शब्द से गोमूत्र का ही ग्रहण किया जाता है। यह सभी मूत्रों में श्रेष्ठ और लाभकारी होता है। सभी मूत्रों के अभाव में इसी का ग्रहण किया जा सकता है, जैसा कि 'सर्वेष्वपि च मूत्रेषु गोमूत्रं गुणतोऽधिकम्। अतो विशेषात् कथने मूत्रं गोमूत्रमुच्यते॥' से स्पष्ट है। इसके विशेष गुण निम्नांकित हैं—'कण्डूकिलासगुदशूलमुखाक्षिरोगान्, गुल्मातिसार-मरुदामयमूत्ररोधान्। कासं सकुष्ठजठरक्रिमिपाण्डुरोगान्, गोमूत्रमेकमपि पीतमपाकरोति॥'

**अतः क्षीराणि वक्ष्यन्ते कर्म चैषां गुणाश्च ये। अविक्षीरमजाक्षीरं गोक्षीरं माहिषञ्च यत्॥१०७॥**
**उष्ट्रीणामथ नागीनां वडवायाः स्त्रियास्तथा।**

आठ प्रकार के दुग्ध — अब इसके बाद दुग्धों का गुण-कर्म के साथ वर्णन किया जाता है। ( १ ) भेड़ी का दूध, ( २ ) बकरी का दूध, ( ३ ) गाय का दूध, ( ४ ) भैंस का दूध, ( ५ ) ऊँटनी

का दूध ( ६ ) हथिनी का दूध, ( ७ ) घोड़ी का दूध, ( ८ ) स्त्री का दूध यह आठ प्रकार का दुग्ध कहा गया है ॥ १०७ ॥

**प्रायशो मधुरं स्निग्धं शीतं स्तन्यं पयो मतम् ॥ १०८ ॥**
**प्रीणनं बृंहणं वृष्यं मेध्यं बल्यं मनस्करम् । जीवनीयं श्रमहरं श्वासकासनिबर्हणम् ॥१०९॥**
**हन्ति शोणितपित्तं च सन्धानं विहतस्य च । सर्वप्राणभृतां सात्म्यं शमनं शोधनं तथा ॥**
**तृष्णाघ्नं दीपनीयञ्च श्रेष्ठं क्षीणक्षतेषु च । पाण्डुरोगेऽम्लपित्ते च शोषे गुल्मे तथोदरे ॥**
**अतीसारे ज्वरे दाहे श्वयथौ च विशेषतः । योनिशुक्रप्रदोषेषु मूत्रेषु प्रदरेषु च ॥ ११२ ॥**
**पुरीषे ग्रथिते पथ्यं वातपित्तविकारिणाम् । नस्यालेपावगाहेषु वमनास्थापनेषु च ॥ ११३ ॥**
**विरेचने स्नेहने च पयः सर्वत्र युज्यते ।**

दुग्धों के सामान्य गुण — प्रायः सभी दूध रस में मधुर, गुण में स्निग्ध, वीर्य में शीतल और दूध को बढ़ाने वाले होते हैं। यह आह्लाद उत्पन्न करने वाला, बृंहण (शरीर की वृद्धि करने वाला), वृष्य, मेध्य ( धारण-शक्ति को बल देने वाला ), बलवर्द्धक, मन को अपना कार्य करने की शक्ति देने वाला, जीवनीय-शक्ति ( Vitality ) को बढ़ाने वाला, श्रमनाशक, श्वास-कास नाशक और रक्तपित्त रोग को दूर करता है। विहत ( भग्न ) का संधान करने वाला होता है। सभी जीवधारियों के लिए सात्म्य है। यह दोषों का शमन और शोधन करने वाला है। प्यास को दूर करने वाला तथा अग्निदीपक है। क्षीण तथा क्षय वाले रोगियों के लिये उत्तम है। पाण्डुरोग, अम्लपित्त, शोष ( यक्ष्मा ), गुल्म, उदररोग, अतिसार, ज्वर ( जीर्णज्वर ), दाह, विशेष कर शोथ रोग, योनिरोग, शुक्रदोष, मूत्ररोग, प्रदररोग, विबन्ध तथा वात-पित्त के रोगियों के लिये दुग्ध पथ्य है। दुग्ध का प्रयोग नस्य, आलेप, अवगाह, वमन, आस्थापन वस्ति, विरेचन तथा स्नेहन के लिये सर्वत्र होता है ॥ १०८-११३ ॥

**विमर्श**—'तत्र सर्वमेव क्षीरं प्राणिनामप्रतिषिद्धं जातिसात्म्यात्' ( सु. सू. अ. ४५ ) के अनुसार दूध सभी प्राणियों का आहार बताया गया है। शतपथब्राह्मण में दूध ही मनुष्यों का प्रधान अन्न ( आहार ) माना गया है—'एतद् वै पय एव अन्नं मनुष्याणाम्' ( श. ब्रा. २।५।१६ )। आधुनिक दृष्टिकोण से भी दूध पूर्णाहार ( Complete food ) है। वैज्ञानिक दृष्टि से शरीर-संवर्धन के लिए आहार-द्रव्यों में जिन-जिन संगठनों की आवश्यकता होती है वे प्रायः सभी दूध में पाये जाते हैं। प्रोटीन ( Protein ), वसा ( Fat ), शर्करा ( Sugar ) इत्यादि आहार के मुख्य तत्त्व और कैल्शियम ( Calcium ) इत्यादि खनिज पदार्थ तथा जीवनीय तत्त्व ( Vitamins ) होने के कारण यह अपने आप में ही एक पूर्ण आहार की सामग्री दे पाता है।

नीचे के कोष्ठक में विभिन्न प्रकार के दुग्धों के संगठनों का संग्रह किया जा रहा है—

| Milk | Protein % | Fat % | Carbohydrate % | Vitamins % | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| दुग्ध | मांसतत्त्व प्र० श० | स्नेह प्र० श० | शर्करा प्र० श० | जीवनीय द्रव्य | | |
| | | | | ए० | बी० | सी० |
| गो दुग्ध | ३·३ | ३·६ | ४·९ | + + + | + + | + |
| स्त्री ,, | १·४४ | ५·२४ | २·६४ | + + + | + | + |
| भेड़ ,, | ५·२८ | ७·०४ | ४·९ | + + + | + | + |
| बकरी ,, | ४·२६ | ४·० | ४·२६ | + + + | + | + |
| भैंस ,, | ४·८ | ७·६७ | ४·३६ | + + + | + | + |

**यथाक्रमं क्षीरगुणानेकैकस्य पृथक्पृथक्। अन्नपानादिकेऽध्याये भूयो वक्ष्याम्यशेषतः ॥**

पृथक् पृथक् दुग्धों के गुण — ऊपर बताये हुए आठों दुग्धों के गुण क्रम से अलग-अलग सूत्रस्थान के अन्नपानादि नामक अध्याय २७ में विस्तार से पुनः कहे जायँगे ॥ ११४ ॥

**अथापरे त्रयो वृक्षाः पृथग्ये फलमूलिभिः। स्नुह्यर्काश्मन्तकास्तेषामिदं कर्म पृथक्पृथक् ॥**
**वमनेऽश्मन्तकं विद्यात्स्नुहीक्षीरं विरेचने। क्षीरमर्कस्य विज्ञेयं वमने सविरेचने ॥ ११६ ॥**

शोधनार्थ तीन अन्य वृक्ष — अत्र फलिनी और मूलिनी के अलावा जो दूसरे तीन वृक्ष शोधन कर्मों में प्रयुक्त होते हैं वे ( १ ) स्नुही ( सेहुड़ और थूहर ), ( २ ) अर्क ( मदार ) और ( ३ ) अश्मन्तक हैं इनके कर्म अलग-अलग निम्नांकित हैं। ( १ ) अश्मन्तक का प्रयोग वमन के लिए, (२) स्नुही क्षीर का प्रयोग विरेचन ( तीक्ष्ण ) के लिए और ( ३ ) अर्क के दूध का प्रयोग वमन और विरेचन दोनों कर्मों में होता है ॥ ११५-११६ ॥

**इमांस्त्रीनपरान् वृक्षानाहुर्येषां हितास्त्वचः। पूतीकः कृष्णगन्धा च तिल्वकश्च तथा तरुः ॥**

शोधनार्थ पुनः तीन वृक्ष — और ये तीन ऐसे वृक्ष हैं जिनकी छाल शोधनार्थ प्रयुक्त होती है, ( १ ) पूतीक, ( २ ) कृष्णगन्धा और ( ३ ) तिल्वक ॥ ११७ ॥

**विरेचने प्रयोक्तव्यः पूतीकस्तिल्वकस्तथा। कृष्णगन्धा परीसर्पे शोथेष्वर्शःसु चोच्यते ॥**
**दद्रुविद्रधिगण्डेषु कुष्ठेष्वप्यलजीषु च। षड्वृक्षाञ्छोधनानेतानपि विद्याद्विचक्षणः ॥११९॥**

उपर्युक्त तीनों का आमयिक प्रयोग — विरेचन कर्मों के लिए पूतीक और तिल्वक का प्रयोग करना चाहिये। विसर्प, शोथ, अर्श, दद्रु, विद्रधि, गलगण्ड, कुष्ठ और अलजी रोगों में शोधन के लिए कृष्णगन्धा का प्रयोग करना चाहिये। इस प्रकार फलिनी और मूलिनी से अतिरिक्त ये ६ ओषधियाँ शोधन कार्य में प्रयुक्त होती हैं, ऐसा विद्वान् वैद्यों को समझना चाहिये ॥ ११८-११९॥

**विमर्श**—यहाँ इस श्लोक में शोधन कर्मों में प्रयुक्त होने वाले तीन द्रव्य बताये गये हैं। इसमें पहला पूतीक है जिसका अर्थ 'चिरबिल' लिया गया है। दूसरा कृष्णगन्धा है जिसका अर्थ 'सहिजन' है। तीसरा तिल्वक है जिसका अर्थ सावर लोध माना जाता है। कृष्णगन्धा की छाल का प्रयोग शोधनार्थ ले सकते हैं पर शोधन से यहाँ विरेचन या वमन का ग्रहण नहीं किया गया है, किन्तु लेप द्वारा यह विसर्प, शोथ, दाद आदि रोगों में रक्त का शोधन करता है, यह अर्थ लेना चाहिये। पूतीक और तिल्वक की छाल का प्रयोग विरेचन कर्मों में होता है। यही बात सुश्रुत ने भी लिखी है—'त्रिवृता श्यामा दन्ती········तिल्वककम्पिल्लक······पूतीकमहावृक्षसप्तच्छदज्योतिष्मती चेत्यधोभागहराणि' ( सु. सू. अ. ३९ )। डल्हण ने तिल्वक का लोध और पूतीक का चिरबिल अर्थ किया है। गङ्गाधर और चक्रपाणि ने भी तिल्वक का अर्थ लोध ही किया है। चक्रपाणि ने पूतीक को कण्टकी करञ्ज माना है। लोध का गुण ग्राही होने से कुछ विद्वान् तिल्वक को लोध मानने में संकोच करते हैं। यह विवादास्पद विषय है।

**इत्युक्ताः फलमूलिन्यः स्नेहाश्च लवणानि च। मूत्रं क्षीराणि वृक्षाश्च षड् ये दिष्टाः पयस्त्वचः ॥**

द्रव्यसम्बन्धा गणना का उपसंहार — इस प्रकार फलिनी, मूलिनी, स्नेह, नमक, मूत्र, दूध, तथा ६ वृक्ष जिनमें तीन का दूध और तीन की छाल प्रयोग में आती है, इनका वर्णन कर दिया गया है ॥ १२० ॥

**ओषधीर्नामरूपाभ्यां जानते ह्यजपा वने। अविपाश्चैव गोपाश्च ये चान्ये वनवासिनः ॥**

## ( ५ ) औषधि और चिकित्सक ( Drug & Physician )

वनवासियों का औषधि-परिचय में महत्त्व — जो वन में अजा ( बकरियों ) का, अवि

१. 'येषां द्(दि)ष्टाः पयस्त्वचः' इति पा०।

( भेड़ों ) का, गौवों का पालन करने वाले तथा इनके अतिरिक्त जो भी वनवासी मनुष्य हैं, वे लोग औषधियों के नाम और रूप को जानने वाले होते हैं ॥ १२१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि प्रायः सभी औषधियाँ वन में पायी जाती हैं। जो वन में रहने वाले व्यक्ति होते हैं वे ही लोग औषधियों को पहचानने में शीघ्र समर्थ होते हैं । इसलिये उन लोगों से सम्पर्क स्थापित कर औषधियों का नाम और स्वरूप जानना चाहिये। सुश्रुत में भी 'गोपालास्तापसा व्याधा ये चान्ये वनचारिणः । मूलाहाराश्च ये तेभ्यो भेषजव्यक्तिरिष्यते ॥' से यही भाव व्यक्त किया गया है। इस प्रकार संदिग्ध औषधियों की जो समस्या आज तक द्रव्यगुण विज्ञान में वर्त्तमान है उसमें कुछ हद तक वनों में रहने वाले लोग सहायक हो सकते हैं ।

***न नामज्ञानमात्रेण रूपज्ञानेन[1] वा पुनः । ओषधीनां परां प्राप्तिं कश्चिद्वेदितुमर्हति ॥१२२॥**

औषधि-नाम-ज्ञान ही सम्पूर्ण नहीं — कोई व्यक्ति औषधियों के केवल नाम का ज्ञान प्राप्त कर ले अथवा औषधियों के स्वरूप को जान ले तो इससे औषधियों का उसे पूर्ण ज्ञान हो गया है ऐसा नहीं कहना चाहिये ॥ १२२ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि केवल औषधियों का नाम और स्वरूप मात्र जानने से ही उनका प्रयोग नहीं किया जा सकता है। पूर्ण ज्ञान के लिये उनके गुण-कर्म इत्यादि से भी परिचय आवश्यक है।

**योगवित्त्वप्यरूपज्ञस्तासां[2] तत्त्वविदुच्यते । किं पुनर्यो विजानीयादोषधीः सर्वथा भिषक् ॥**

तत्त्वविद् कौन ? — जो औषधियों के स्वरूप को न जानते हुये भी केवल उसके प्रयोग को जानता हो वह तत्त्व को जानने वाला कहा जाता है। फिर उस व्यक्ति के बारे में क्या कहना जो औषधियों को सब प्रकार से जानता हो ॥ १२३ ॥

**विमर्श**—औषधियों को 'सर्वथा' जानने का अभिप्राय यह हो सकता है कि जो वैद्य द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य, विपाक, प्रभाव इत्यादि तथा रोगी के प्रकृति, वय, सात्म्य आदि दश-विध परीक्ष्य भाव का ध्यान रखकर औषधियों का प्रयोग करता हो। इस तथ्य का संकेत नीचे के श्लोक में किया गया है। 'योगवित्त्वप्यरूपज्ञः' के बदले 'योगविन्नामरूपज्ञः' पाठ होने पर अर्थ यह होगा कि जो औषधियों का प्रयोग, नाम तथा रूप जानता हो उसे ही तत्त्वविद् समझना चाहिये। पहला पाठ ही अधिक प्रसङ्गानुकूल होने से लिया गया है।

***योगमासां तु यो विद्याद्देशकालोपपादितम् । पुरुषं पुरुषं वीक्ष्य स ज्ञेयो भिषगुत्तमः ॥**

श्रेष्ठ चिकित्सक का लक्षण — जो वैद्य प्रत्येक पुरुष की परीक्षा करके देश, काल के अनुसार इन औषधियों का प्रयोग करना जानता हो उसे उत्तम वैद्य जानना चाहिये ॥ १२४ ॥

**यथा विषं यथा शस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा । तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा ॥ १२५ ॥**

अविज्ञात तथा विज्ञात औषधि के प्रयोग का परिणाम — न जानी हुई ( अविज्ञात) औषधि उसी प्रकार प्राणघातिका होती है जिस प्रकार विष, शस्त्र, अग्नि या इन्द्र का वज्र प्राण को हर लेते हैं। इसके विपरीत जानी हुई औषधि अमृत के समान प्राणरक्षिका होती है ॥ १२५ ॥

**औषधं ह्यनभिज्ञातं नामरूपगुणैस्त्रिभिः । विज्ञातं चापि दुर्युक्तमनर्थायोपपद्यते ॥ १२६ ॥**

औषध के सम्यक् प्रयोग का महत्त्व — जिस औषध का नाम, स्वरूप तथा गुण तीनों ज्ञात न हो अथवा ज्ञान होने पर भी जिसका प्रयोग असम्यक् ( दुर्युक्त ) हो तो वे दोनों अनर्थकारी हैं ॥ १२६ ॥

---

१. 'रूपमात्रेण' इति पा० । २. 'योगविन्नामरूपज्ञः' इति यो० ।

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में इस तथ्य पर बल दिया गया है कि किसी औषधि का न केवल नाम, रूप तथा गुण ही जानना वाञ्छनीय है बल्कि उसका सम्यक् प्रयोग भी जानना चाहिये।

**योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत्। भेषजं चापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं संपद्यते विषम्॥१२७॥**
**तस्मान्न भिषजा युक्तं युक्तिबाह्येन भेषजम्। धीमता किञ्चिदादेयं जीवितारोग्यकाङ्क्षिणा॥१२८॥**

सम्यक् प्रयोग का महत्त्व — तेज विष भी योग ( सम्यक् प्रकार ) से प्रयोग करने पर श्रेष्ठ औषधि बन जाता है और श्रेष्ठ औषधि दुर्युक्त ( असम्यक् प्रयोग ) होने पर तीक्ष्ण विष बन जाती है। इसलिए जीवन और आरोग्य के इच्छुक बुद्धिमान् व्यक्तियों के लिये यह उचित है कि युक्तिबाह्य ( सम्यक् प्रयोग न जानने वाले ) वैद्य से वे कोई भी औषध न लें॥ १२७-१२८॥

**विमर्श**—इस सम्बन्ध में वत्सनाभ विष के प्रसंग में ये श्लोक स्मरणीय हैं—

विषं प्राणहरं प्रोक्तं व्यवायि च विकाशि च। आग्नेयं वातकफहृद्योगवाहि मदावहम्॥
तदेव युक्तियुक्तं तु प्राणदायि रसायनम्। योगवाहि त्रिदोषघ्नं बृंहणं वीर्यवर्धनम्॥ ( भा. प्र. )

**कुर्यान्निपतितो मूर्ध्नि सशेषं वासवाशनिः। सशेषमातुरं कुर्यान्नत्वज्ञमतमौषधम्॥१२९॥**

मूर्ख वैद्य की निन्दा — यदि शिर के ऊपर इन्द्र का वज्र गिर पड़े तो कदाचित् उस मनुष्य की आयु शेष रह जाय ( मनुष्य मरने से बच जाय ) परन्तु मूर्ख वैद्य द्वारा प्रयुक्त औषधियाँ कभी भी रोगी की आयु को शेष नहीं रखतीं अर्थात् निश्चित ही मार डालती हैं॥ १२९॥

**दुःखिताय शयानाय श्रद्दधानाय रोगिणे। यो भेषजमविज्ञाय प्राज्ञमानी प्रयच्छति॥१३०॥**
**त्यक्तधर्मस्य पापस्य मृत्युभूतस्य दुर्मतेः। नरो नरकपाती स्यात्तस्य सम्भाषणादपि॥१३१॥**

और भी — अपने को ज्ञानी समझने वाला जो वैद्य दुःखी, शय्या पर पड़े हुए ( Bed-ridden ) श्रद्धालु रोगी को बिना समझे-बूझे औषधि देता है, उस धर्महीन, पापी, मृत्यु-तुल्य, दुर्मति ( मूर्ख ) वैद्य से बातचीत करने में भी मनुष्य नरक का भागी होता है।

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में मूर्ख वैद्यों से सम्भाषण भी मना कर और करने वाले को नरक का भय दिखाकर आचार्य ने उस वैद्य के सामाजिक बहिष्कार ( Social Boycott ) की तरफ संकेत किया है। छद्मचर वैद्यों (Quacks) की यहाँ बड़ी कड़ी भर्त्सना की गयी है॥१३०-१३१॥

**वरमाशीविषविषं क्वथितं ताम्रमेव वा। पीतमत्यग्निसंतप्ता भक्षिता वाऽप्ययोगुडाः॥१३२॥**
**न तु श्रुतवतां वेषं बिभ्रता शरणागतात्। गृहीतमन्नं पानं वा वित्तं वा रोगपीडितात्॥१३३॥**

मूर्ख वैद्य द्वारा रोगी से धन लेने की निन्दा — सर्प का विष खाकर अपना प्राण गवाँना, या उबाले हुए ताम्र का जल पीकर अपने शरीर को नष्ट कर देना, या अग्नि में तपाये हुए लोहे के गोले को खा लेना अच्छा है, पर वैद्य का वेष बनाकर रोग से पीडित, शरण में आये हुए रोगियों से अन्न, पान और धन लेना अच्छा नहीं है॥ १३२-१३३॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि उन मूर्ख वैद्यों के लिए यह उचित ही है कि वे ऊपर बताये हुए तीनों कारणों से मर जायँ। पर शरण में आये हुए रोगियों को बिना समझे-बूझे औषधियाँ देकर उनसे धन लेना उचित नहीं है। वास्तव में तो मूर्ख वैद्य को नैतिक दृष्टि से चिकित्सा करनी ही नहीं चाहिये और उसके बदले अन्न, धन इत्यादि लेना तो और भी निन्दनीय है।

*** भिषग्बुभूषुर्मतिमानतः स्वगुणसंपदि। परं प्रयत्नमातिष्ठेत् प्राणदः स्याद्यथा नृणाम्॥१३४॥**

चिकित्सक सदा प्रयत्नशील रहे — इसलिए वैद्य बनने की इच्छा रखने वाले बुद्धिमान् पुरुष को चाहिये कि वह अपने गुणों की सम्पत्ति प्राप्त करने में अधिक प्रयत्नशील रहे, जिससे वह मनुष्यों को प्राण देने वाला वैद्य बन सके॥ १३४॥

*** तदेव युक्तं भैषज्यं यदारोग्याय कल्पते। स चैव भिषजां श्रेष्ठो रोगेभ्यो यः प्रमोचयेत्॥**

श्रेष्ठ औषध तथा चिकित्सक — वही औषध युक्त ( श्रेष्ठ ) है जिसका प्रयोग करने पर आरोग्य की प्राप्ति हो सके और वही व्यक्ति वैद्यों में श्रेष्ठ है जो रोगियों को रोग से मुक्त कर सके ॥१३५॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में श्रेष्ठ औषधि का बड़ा ही उच्च तथा आदर्श रूप बनाया गया है। उसी औषधि को श्रेष्ठ माना गया है जो रोगी को स्वस्थ बनावे अर्थात् एक रोग को शान्त करके दूसरे रोग की उत्पत्ति न होने दे। आजकल की भाषा में उसमें विषाक्तता ( Toxicity ) बिलकुल न हो। चिकित्सा-शास्त्रियों को इसी प्रकार की औषधियों की खोज करने का लक्ष्य रखना चाहिये।

**सम्यक्प्रयोगं सर्वेषां सिद्धिराख्याति कर्मणाम् । सिद्धिराख्याति सर्वैश्च गुणैर्युक्तं भिषक्तमम् ॥**

चिकित्सा-साफल्य ही कसौटी है — सभी कर्मों में सिद्धि ( सफलता ) का प्राप्त होना ही यह सूचित करता है कि इस क्रिया का उचित रूप से प्रयोग किया गया है। यह वैद्य सम्पूर्ण वैद्योचित गुणों से युक्त है यह बात क्रिया की सिद्धि ही सूचित कर देती है ॥ १३६ ॥

**विमर्श**—औषधि का उचित रूप में प्रयोग होने से सिद्धि अवश्य होती है और कार्यों की सिद्धि से वैद्य की उत्तमता तथा औषधि का सुप्रयोग ज्ञात होता है।

**तत्र[1] श्लोकाः—**

**आयुर्वेदागमो हेतुरागमस्य प्रवर्तनम् । सूत्रणस्याभ्यनुज्ञानमायुर्वेदस्य निर्णयः ॥ १३७ ॥**
**सम्पूर्णं कारणं कार्यमायुर्वेदप्रयोजनम् । हेतवश्चैव दोषाश्च भेषजं संग्रहेण च ॥ १३८ ॥**
**रसाः सप्रत्ययद्रव्यास्त्रिविधो द्रव्यसंग्रहः । मूलिन्यश्च फलिन्यश्च स्नेहाश्च लवणानि च ॥१३९॥**
**मूत्रं क्षीराणि वृक्षाश्च षड् ये क्षीरत्वगाश्रयाः । कर्माणि चैव सर्वेषां योगायोगगुणागुणाः ॥**
**वैद्यापवादो यत्रस्थाः सर्वे च भिषजां गुणाः । सर्वमेतत्समाख्यातं पूर्वाध्याये महर्षिणा ॥१४१॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्के**
**दीर्घञ्जीवितीयो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

अध्यायगत विषयों की सूची — ( १ ) आयुर्वेद शास्त्र का आगम (प्राप्ति) अर्थात् ब्रह्मा से लेकर भरद्वाज तक आयुर्वेद का आगमन किस प्रकार हुआ, ( २ ) आयुर्वेद के अवतरण का कारण, ( ३ ) भरद्वाज ने किस प्रकार प्राप्त किये हुये आयुर्वेद-ज्ञान का मर्त्यलोक में प्रचार किया, ( ४ ) अग्निवेश आदि महर्षियों ने आयुर्वेद-सूत्रों का सूत्रण ( प्रणयन ) किया, और संहितायें बनायीं, उन संहिताओं को ऋषियों को सुनाया और उन्होंने उन संहिताओं का अनुमोदन किया। ( ५ ) आयुर्वेद के लक्षणों का प्रतिपादन, ( ६ ) सम्पूर्ण कारण और कार्य का वर्णन, ( ७ ) आयुर्वेद शास्त्र का प्रयोजन, ( ८ ) रोगों के कारण, (९) दोषों का वर्णन, ( १० ) संक्षेप में औषधों का संग्रह, ( ११ ) रस और रस के प्रत्यय (निमित्त कारण) तथा द्रव्य ( आधार कारण ), ( १२ ) तीन प्रकार की औषधियों का संग्रह, ( १३ ) मूलिनी, फलिनी, स्नेह, लवण, मूत्र, दूध और ऐसे ६ वृक्ष जिनका दूध और छाल प्रयोग में आती है, ( १४ ) इन द्रव्यों के कर्म तथा योग-अयोग, गुण और अगुण, ( १५ ) वैद्यापवाद अर्थात् मूर्ख वैद्य की निन्दा और ( १६ ) सर्वगुण-सम्पन्न वैद्य के गुणों का निर्देश, ये सभी बातें महर्षि आत्रेय ने इस प्रथम अध्याय में बतायी हैं ॥ १३७–१४१ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में भेषज-चतुष्कविषयक 'दीर्घजीवितीय' नामक पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

---

१. 'तन्त्रकारस्य रीतिरियं यत्—यत्रोक्तमर्थं संग्रहेणाभिधत्ते तत्र 'तत्र श्लोकाः' इति करोति, यत्र तूक्तादनधिकमुच्यते तत्र 'भवति चात्र' इति करोति' इति चक्रः।

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

## अथातोऽपामार्गतण्डुलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब ( दीर्घंजीवितीय अध्याय के बाद ) अपामार्गतण्डुलीय नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—पिछले अध्याय में मूलिनी, फलिनी आदि पञ्चकर्म में प्रयुक्त होने वाली औषधियों का वर्णन किया गया है। अब पञ्चकर्म में प्रयुक्त होने वाली शेष औषधियों तथा पञ्चकर्म के सैद्धान्तिक पक्ष के वर्णन के लिये इस अध्याय की रचना की गयी है, ऐसा **चक्रपाणि** का मत है। यहाँ अपामार्ग-बीज न कहकर जो अपामार्ग-तण्डुल कहा गया है इसका तात्पर्य यह है कि केवल भूसी रहित चावल लेना चाहिये। नाम-गणना-प्रस्ताव में बीज लिखा है। अतः अङ्कुर उत्पन्न कर सकने योग्य ताजा अपामार्ग का बीज लेना चाहिये।

**अपामार्गस्य बीजानि पिप्पलीर्मरिचानि च। विडङ्गान्यथ शिग्रूणि सर्षपांस्तुम्बुरूणि च ॥३॥**
**अजाजीं चाजगन्धां[2] च पीलून्येलां हरेणुकाम्। पृथ्वीकां सुरसां श्वेतां कुठेरकफणिज्झकौ ॥४॥**
**शिरीषबीजं लशुनं हरिद्रे लवणद्वयम्। ज्योतिष्मतीं नागरं च दद्याच्छीर्षविरेचने ॥ ५ ॥**
**गौरवे शिरसः शूले पीनसेऽर्धावभेदके। क्रिमिव्याधावपस्मारे घ्राणनाशे प्रमोहके ॥ ६ ॥**

## ( १ ) पञ्चकर्मार्थ द्रव्य-संग्रह

### ( Drugs used in Panchakarma Therapy )

**( १ )** शीर्षविरेचन-द्रव्य तथा उनके प्रयोग — अपामार्ग (चिचिड़ी) का बीज, पिप्पली, मरिच, वायविडङ्ग, सहिजन का बीज, सरसों, नेजबल का फल, जीरा, अजगन्धा, पीलू वृक्ष का बीज, बड़ी इलायची, हरेणु (सम्भालु के बीज), पृथ्वीका (मगरैला), सुरसा ( तुलसीभेद ), श्वेता ( अपराजिता ), कुठेरक ( तुलसी भेद ), फणिज्झक ( मरवा ), शिरीष का बीज, लहसुन, हल्दी, दारुहल्दी, सेन्धा-नमक और काला नमक, मालकांगनी, सोंठ इन सभी औषधियों को शिर के भारी होने पर, शिरःशूल, पीनस रोग, अधकपारी ( Hemicrania ), क्रिमिज शिरोरोग, अपस्मार ( Epilepsy ), गन्धज्ञान-नाश और मूर्च्छा ( Syncope ) की अवस्था में शिरोविरेचन के निमित्त देना चाहिये ॥ ३–६ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय में पञ्चकर्म के लिये प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों का वर्णन किया गया है। यद्यपि यहाँ पञ्चकर्म का नाम नहीं लिया गया है लेकिन इसी अध्याय में आगे १४ वें श्लोक में स्पष्ट रूप से 'संग्रहः पाञ्चकर्मिकः' से पञ्चकर्म का निर्देश किया गया है। पञ्चकर्म में वमन-विरेचनादि सामान्य क्रम होने पर भी यहाँ शिरोविरेचन का पहले वर्णन करने का कारण यह हो सकता है कि शिर सभी इन्द्रियों में प्रधान माना गया है—'यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते' ( सू० अ० १७ )। शिर को शरीर का मूल भी माना गया है अतः जिस प्रकार मूल के

---

१. ( 'अध्यायारम्भे प्रथमम् 'अपामार्गस्य बीजानि' इति पदं, ततश्च ) 'अपामार्गबीजीय' इति संज्ञायां प्राप्तायाम् 'अपामार्गतण्डुलीय' इति संज्ञाकरणमपामार्गादिबीजानां निस्तुषाणामेव ग्रहणार्थम्' इति चक्रः।

२. 'चाजमोदाम्' इति यो०।

स्वस्थ रहने पर वृक्ष स्वस्थ रहता है वैसे शिरःस्वरूप मूल के स्वस्थ रहने से शेष शरीर स्वस्थ रहता है। अतः सर्वप्रथम शिर के शोधन का वर्णन है, जैसे—'अनामये यथा मूले वृक्षः सम्यक् प्रवर्धते। अनामये शिरस्येवं देहः सम्यक् प्रवर्धते॥' इसी दृष्टिकोण से क्रमशः शिरः-शुद्धि के लिये शिरोविरेचन, आमाशय-शुद्धि के लिए वमन, पच्यमानाशय-शुद्धि के लिये विरेचन, पक्वाशय-शुद्धि के लिये निरूह और अनुवासन-वस्ति का प्रयोग यहाँ बताया गया है। शिरोविरेचन में अनेक द्रव्यों के रहने पर भी अपामार्ग का ही प्रथम निर्देश करने का कारण यह कि शिरोविरेचनों में प्रधान अपामार्ग ही माना गया है—'प्रत्यक्पुष्पी शिरोविरेचनानाम्' ( सू० अ० २५ )। यहाँ शिरोविरेचन गण का निर्देश किया गया है। यथासम्भव सभी औषधों का प्रयोग एक साथ ही करना चाहिये, अभाव में एक या दो-चार का भी प्रयोग किया जा सकता है—यथा—'समस्तं वर्गमर्धं वा यथालाभमथापि वा' या—'परिसंख्यानमपि हि यद् यद्द्रव्यमयौगिकं मन्येत तत्तदपहरेत्' ( वि० अ० ८ )। उपर्युक्त विमर्श **चक्रपाणि** सम्मत है।

**मदनं मधुकं निम्बं जीमूतं कृतवेधनम्। पिप्पलीकुटजेक्ष्वाकूण्येलां धामार्गवाणि च॥ ७॥**
**उपस्थिते श्लेष्मपित्ते व्याधावामाशयाश्रये। वमनार्थं प्रयुञ्जीत भिषग्देहमदूषयन्॥ ८॥**

**( २ )** वमन-द्रव्य तथा उनके प्रयोग — मदनफल, मुलेठी, नीम, जीमूत (वन्दाल), कृतवेधन ( तिक्त तरोई का पुष्प ), पिप्पली, कुटज ( कोरैया ), इक्ष्वाकु ( तितलौकी ), एला ( इलायची ), धामार्गव, इन द्रव्यों का कफ और पित्त की वृद्धि और आमाशय की व्याधियाँ होने पर वैद्य रोगी के शरीर को हानि न पहुँचाते हुये वमन के लिये प्रयोग करे॥ ७-८॥

**विमर्श**—( १ ) मदनफल वमन-द्रव्यों में सर्वश्रेष्ठ माना जाता है—'वमनद्रव्येषु मदनफलानि श्रेष्ठतमान्याचक्षतेऽनपायित्वात्' ( च. क. १ )। वमन उद्रिक्त कफ को या कफ-स्थान में आए हुए पित्त को, या आमाशय ( कफ-स्थान ) स्थित सभी रोगों में कफ को निकालने में सर्वोत्तम माना गया है—'कफप्रधानानुत्क्लिष्टान् दोषानामाशयस्थितान्। बुद्ध्वा ज्वरकरान् काले वम्यानां वमनैर्हरेत्॥' ( चि. अ. ३ )। मदनफल के प्रयोग का विधान कल्पस्थान के प्रथम अध्याय में देखना चाहिये। वहां पर मदनफल-पिप्पली का प्रयोग करने को बताया गया है। ( २ ) मधुक (मुलेठी ) का क्वाथ वमनकारक होता है। यद्यपि कल्पस्थान में मुलेठी के स्वतन्त्र कल्प का वर्णन नहीं है तथापि 'इक्ष्वाकु-कल्प' में यथा—'यष्ट्याह्वकोविदाराद्यैर्मुष्टिमन्तर्नखं पिबेत्' तथा 'धामार्गव-कल्प' में—'मधुकस्य कषायेण बीजकण्ठोद्धृतं फलम्' से इसे वमनोपग माना गया है; जैसा कि इसी स्थान के चौथे अध्याय में 'मधुमधुककोविदारक' आदि 'दशेमानि वमनोपगानि' से स्पष्ट होगा। ( ३ ) नीम—गंगाधर के मत से इसकी छाल का क्वाथ बनाकर वमनार्थ प्रयोग करना चाहिये। ( ४ ) जीमूत का फल और फूल लेना चाहिये—'कल्पं जीमूतकस्येमं फलपुष्पाश्रयं शृणु' ( क. अ. २ )। ( ५ ) कृतवेधन का बीज तथा फूल लेना चाहिये। कुटज से इन्द्रजौ लेना चाहिये—'काले फलानि संगृह्य तयोः शुष्काणि संक्षिपेत्' ( क. अ. ५)। ( ६ ) इक्ष्वाकु के बीज, फूल तथा स्वरस वमनकारक होते हैं। ( ७ ) धामार्गव के फल, फूल और के पत्तियाँ वमनकारक होती हैं—'फलं पुष्पं प्रवालं च विधिना तस्य संहरेत्' ( क. अ. ४ ) । ( ८ ) एला से छोटी इलायची और कुछ लोग बड़ी इलायची लेते हैं।

एला को गुणों में वमननाशक ( छर्दिघ्न ) माना गया है यथा—'हृल्लासविषबस्त्यास्यशिरोरुग्वमिकासनुत्' ( भा. म. )' तथा—'स्थूलैला रक्तपित्तघ्नी वमिशुक्राश्मजिद्धिमा' ( गुणनि. )। छोटी

इलायची को कफनाशक बताया गया है—'एला सूक्ष्मा कफश्वासकासार्शोमूत्रकृच्छ्रहृत्' (भा. प्र.)। वमनोपग द्रव्यों के वर्णन में भी आचार्य ने एला का नाम नहीं लिया है। सुश्रुत ने भी मदन, कुटज, जीमूत इत्यादि वमन-द्रव्यों का परिगणन करते समय सूत्रस्थान के ३९वें अध्याय में एला का नाम नहीं लिया है। किन्तु वाग्भट ने एला की गणना की है—'मदन-मधुकलम्बानिम्बबिम्बी विशाला त्रपुसकुटजमूर्वा देवदाली कृमिघ्नम्। विदुलदहनचित्राः कोशवत्यौ करञ्जः कणलवणवचैलासर्षपाश्छर्दनानि ॥' (वा. सू. अ. १५)। इन सब तथ्यों के कारण कुछ लोग वमनार्थ एला की पत्तियों का प्रयोग करने को कहते हैं।

यहाँ 'देहमदूषयन्' का तात्पर्य यह है कि अतियोग, अयोग तथा मिथ्यायोग इनका ध्यान रखते हुए वमन कराना चाहिये। यहाँ 'समानेश्वर्थेष्वेकत्राभिहितो विधिरन्यत्राप्यनुषञ्जनीयः' के अनुसार 'देहमदूषयन्' का सम्बन्ध विरेचन, बस्ति आदि सभी कर्मों के साथ किया जाता है।

**त्रिवृतां त्रिफलां दन्तीं नीलिनीं सप्तलां वचाम्। कम्पिल्लकं गवाक्षीं च क्षीरिणीमुदकीर्यकाम् ॥९॥**
**पीलून्यारग्वधं द्राक्षां द्रवन्तीं निचुलानि च। पक्वाशयगते दोषे विरेकार्थं प्रयोजयेत् ॥१०॥**

**(३)** विरेचन-द्रव्य तथा उनके प्रयोग — त्रिवृता (सफेद निशोथ), त्रिफला, दन्ती, नील का मूल, सप्तला ( सतधरिया सेहुड़ या सातला ), कड़ुवा वच, कम्पिल्लक (कबीला ), गवाक्षी (नारून), क्षीरिणी ( भड़भाड़ ), उदकीर्यका ( करञ्ज ), पीलू, आरग्वध ( अमलतास की मज्जा ), मुनक्का, द्रवन्ती ( बड़ी दन्ती ), निचुल ( जलवेत या हिज्जल ), इन औषधियों का प्रयोग पक्वाशय में दोषों के प्राप्त होने पर विरेचन के लिए किया जाता है ॥ ९-१० ॥

**विमर्श**—त्रिवृत्-मूल सभी विरेचन द्रव्यों में श्रेष्ठ माना गया है, यथा—'विरेचने त्रिवृन्मूलं श्रेष्ठमाहुर्मनीषिणः' (कल्प. अ. ७)। अतः उसी का सर्वप्रथम नामग्रहण किया गया है। **गङ्गाधर** और **चक्रपाणि** ने क्षीरिणी से दुधिया का ग्रहण किया है। लेकिन आजकल व्यवहार में क्षीरिणी से स्वर्णक्षीरी का ग्रहण किया जा रहा है। पक्वाशय को मुख्यरूप से वात का स्थान माना गया है—'पक्वाशयकटीसक्थिश्रोत्रास्थिस्पर्शनेन्द्रियम्। स्थानं वातस्य तत्रापि पक्वाधानं विशेषतः ॥' (वा. सू. अ. १२)। पच्यमानाशय पित्त का स्थान माना गया है—'ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्यो-रधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः' तथा 'विरेचनं पित्तहराणाम्' से पित्त के शोधन के लिये विरेचन श्रेष्ठ उपाय माना गया है। अस्तु, इस प्रसंग में पक्वाशय का अभिप्राय पच्यमानाशय ही समझना चाहिये।

**पाटलां चाग्निमन्थं च बिल्वं श्योनाकमेव च। काश्मर्यं शालपर्णीं च पृश्निपर्णीं निदिग्धिकाम् ॥**
**बलां श्वदंष्ट्रां बृहतीमेरण्डं सपुनर्नवम्। यवान् कुलत्थान् कोलानि गुडूचीं मदनानि च ॥**
**पलाशं कत्तृणं चैव स्नेहांश्च लवणानि च। उदावर्ते विबन्धेषु युञ्ज्यादास्थापनेषु च ॥ १३ ॥**

**(४)** आस्थापन बस्ति ( निरूह ) के द्रव्य तथा उनके प्रयोग — पाटला (पाढ़ल), अग्निमन्थ ( अरणी ), बेल की गुद्दी, सोनापाठा, काश्मर्य ( गम्भार ), सरिवन, पिठिवन, भटकटैया ( रेंगनी ), बरियरा की जड़, गोखरू, बृहती ( वनभण्टा ), एरण्ड, पुनर्नवा, यव, कुलथी, बेर, गिलोय, मैनफल, पलाश, कत्तृण ( गन्धतृणः चक्र० ), स्नेह ( तैल, घृत आदि ), सभी नमक, इन औषधियों का प्रयोग उदावर्त और विबन्ध में तथा आस्थापन बस्ति के रूप में करना चाहिये ॥

**अत एवौषधगणात् सङ्कल्प्यमनुवासनम्। मारुतघ्नमिति प्रोक्तः संग्रहः पाञ्चकर्मिकः ॥१४॥**

**(५)** अनुवासन बस्ति के द्रव्य — इन्हीं औषध-द्रव्यों से वातनाशक अनुवासन बस्ति की भी कल्पना करनी चाहिये। इस प्रकार यहाँ संक्षेप में पञ्चकर्म का संग्रह किया गया है ॥ १४ ॥

**विमर्श**—अनुवासन बस्ति में भी इन्हीं द्रव्यों का प्रयोग बताया गया है। अनुवासन बस्ति उपर्युक्त द्रव्यों से पकाये हुए तैल या घृत से दी जानी चाहिये। उपर्युक्त द्रव्यों को वातघ्न बताया गया है। यदि पित्तघ्न या कफघ्न अनुवासन देना हो तो पित्त एवं कफनाशक अन्य द्रव्यों से सिद्ध तैल या घृत का प्रयोग किया जाना चाहिये, ऐसा **चक्रपाणि** का मत है।

**ॐ तान्युपस्थितदोषाणां[1] स्नेहस्वेदोपपादनैः। पञ्च कर्माणि कुर्वीत मात्राकालौ विचारयन्॥१५॥**

पूर्वकर्म — दोषों के उपस्थित ( उत्क्लिष्ट ) होने पर पहले स्नेहन तथा स्वेदन कराकर मात्रा और काल का विचार करते हुये चिकित्सक को पञ्चकर्म का प्रयोग करना चाहिये॥ १५॥

**विमर्श**—'उपस्थित दोष' वह दोष है जो स्वयं बाहर निकलने के लिये चलायमान हो। उपर्युक्त प्रकार के दोष के शोधन में सुविधा होती है। यदि दोष स्वयं उपस्थित न हो तो स्नेहन-स्वेदन ( पूर्वकर्म ) द्वारा उनको बहिर्मुख कर पञ्चकर्म का प्रयोग करना चाहिये—'क्षारोत्क्लिष्टो यथा वस्त्रे मलः संशोध्यतेऽम्भसा। स्नेहस्वेदैस्तथोत्क्लेश्य शोध्यते शोधनैर्मलः॥' ( सि. अ. ६ ), 'स्नेहक्लिन्नाः कोष्ठगा धातुगा वा स्रोतोलीना ये च शाखास्थिसंस्थाः। दोषाः स्वेदैस्ते द्रवीकृत्य कोष्ठं नीताः सम्यक् शुद्धिभिर्निर्ह्रियन्ते॥' ( वा. सू. अ. १७ )। कुछ लोगों के विचार से यदि दोष स्वयं उपस्थित हो तो स्नेहन-स्वेदन करना अत्यावश्यक नहीं है जैसा कि अधोलिखित से स्पष्ट है—'कफप्रधानानुत्क्लिष्टान् दोषानामाशयस्थितान्। बुद्ध्वा ज्वरकरान् काले वम्यानां वमनैर्हरेत्॥' ( चि. अ. ३ )।

**ॐ मात्राकालाश्रया युक्तिः सिद्धिर्युक्तौ प्रतिष्ठिता। तिष्ठत्युपरि युक्तिज्ञो द्रव्यज्ञानवतां सदा॥**

युक्ति का महत्त्व — किसी भी औषधि की युक्ति (योजना) उसकी मात्रा और काल पर निर्भर करती है तथा युक्ति में सिद्धि ( सफलता ) प्रतिष्ठित ( स्थित ) है। द्रव्य का ज्ञान रखने वाले वैद्य से युक्ति को जानने वाला वैद्य सदा श्रेष्ठ रहता है॥ १६॥

**विमर्श**—इस श्लोक में 'युक्ति' का महत्त्व बताया गया है तथा 'युक्तिज्ञ' को सर्वश्रेष्ठ चिकित्सक माना गया है। चरकसंहिता में स्थल-स्थल पर यह जोर देकर कहा गया है कि केवल द्रव्यज्ञान से ही सफलता नहीं मिलती अपितु उसकी सम्यक् योजना भी वैद्य को आनी चाहिये। इस सम्बन्ध में सू. अ. १ के १२१ से १३६ संख्या तक के श्लोक दर्शनीय हैं। उपर्युक्त श्लोक कभी-कभी परीक्षा में व्याख्या के लिये पूछे जाते हैं। इस सम्बन्ध में मात्रा, काल, युक्ति, सिद्धि, युक्तिज्ञ तथा द्रव्यज्ञ शब्दों में निहित भावों तथा अर्थों को स्पष्ट करना चाहिये। इस दृष्टि से यथास्थान प्रयास किया जायेगा।

**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि यवागूर्विविधौषधाः। विविधानां विकाराणां तत्साध्यानां निवृत्तये॥**

## ( २ ) अट्ठाईस यवागू-वर्णन

### ( Twenty-Eight Medicated Gruels )

यवागू-वर्णन — इसके बाद यवागू द्वारा साध्य अनेक रोगों की निवृत्ति के लिये भिन्न-भिन्न औषधियों द्वारा सिद्ध यवागुओं का वर्णन किया जा रहा है॥ १७॥

**विमर्श**—शोधन कर्म ( पञ्चकर्म ) के बाद सामान्यतः अग्नि मन्द हो जाती है। इसीलिये 'संसर्जन क्रम' ( सू. अ. १५ ) की व्यवस्था की जाती है तथा उसमें पेयादि का प्रयोग होता है।

---

१. 'उपस्थितदोषाणामिति शाखां त्यक्त्वा कोष्ठगमनेन तथा लीनत्वपरित्यागेन प्रधानावस्थाप्राप्तदोषाणाम्' इति चक्रः।

इनके प्रयोग से अग्निदीपन होता है अतः यहाँ यवागू का वर्णन किया गया है। इस सम्बन्ध में निम्नांकित श्लोक द्रष्टव्य है—'यथाऽणुरग्निस्तृणगोमयाद्यैः संधुक्ष्यमाणो भवति क्रमेण। महान् स्थिरः सर्वसहस्तथैव शुद्धस्य पेयादिभिरन्तरग्निः ॥' (सि० अ० १)। **चक्रपाणि** ने सूदशास्त्र के आधार पर यवागू बनाने के लिये जल का परिमाण इस प्रकार बताया है—'अन्नं पञ्चगुणे तोये, यवागूः षड्गुणे पचेत्। चतुर्दशगुणे मण्डं विलेपीं तु चतुर्गुणैः ॥ सिक्थैर्विरहितो मण्डः पेया सिक्थसमन्विता। यवागूर्बहुसिक्था स्याद्विलेपी विरलद्रवा ॥' इन यवागू के भेदों का पञ्चकर्म के बाद, अग्नि को तीव्र करने के लिये 'संसर्जन क्रम' से प्रयोग किया जाता है। इसका संक्षेप में विधान इस प्रकार है—'पेयां विलेपीमकृतं कृतं च यूषं रसं त्रिर्द्विरथैकशश्च। क्रमेण सेवेत विशुद्धकायः प्रधानमध्यावरशुद्धिशुद्धः ॥ ( च० सि० अ० १ )।

**पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः। यवागूर्दीपनीया स्याच्छूलघ्नी चोपसाधिता ॥**

**( १ )** शूलनाशक यवागू — पिप्पली, पिपरामूल, चव्य, चित्रकमूल और सोंठ से बनायी हुई यवागू अग्निदीपक और शूलनाशक होती है ॥ १८ ॥

**विमर्श**—यहाँ यवागू निर्माण करते समय पिप्पली आदि द्रव्यों की मात्रा का उल्लेख नहीं किया गया है। **चक्रपाणि** के मत में यवागू-निर्माणार्थ प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों में जो रसप्रधान हैं उन्हें आहारद्रव्य तथा जो वीर्यप्रधान है उन्हें औषधद्रव्य माना गया है। पुनः औषधद्रव्य के वीर्य के तरतम भेद से निम्नांकित तीन प्रकार किये गये हैं—( १ ) तीक्ष्णवीर्य—जैसे सोंठ आदि। (२) मध्यवीर्य जैसे बिल्व, अग्निमन्थादि। ( ३ ) मृदुवीर्य—जैसे आंवला आदि। सामान्य नियम बताते हुये **चक्रपाणि** ने कहा है कि तीक्ष्णवीर्य औषधि १ कर्ष ( १ तो० ), मध्यमवीर्य औषधि अर्धपल ( २ तो० ) तथा मृदुवीर्य औषधि १ पल ( ४ तो० ) की मात्रा में लेना चाहिये। तीक्ष्णवीर्य औषधि को १ कर्ष ( १ तो० ) की मात्रा में लेकर १ एक प्रस्थ ( ६४ तोला ) जल में पकाने पर जब आधा शेष रहे तो छान कर उस जल से यवागू का निर्माण करना चाहिये—'कर्षमात्रं ततो द्रव्यं साधयेत्प्रास्थिकेऽम्भसि। अर्द्धशृतं प्रयोक्तव्यं पाने पेयादिसंविधौ ॥' कुछ लोग उपर्युक्त मात्रा में 'द्रव-द्विगुण' परिभाषा लगा कर सभी मात्राओं को दूना करके लेते हैं।

**दधित्थबिल्वचाङ्गेरीतक्रदाडिमसाधिता। पाचनी ग्राहिणी पेया सवाते पाञ्चमूलिकी ॥१९॥**

**( २ )** पाचनी तथा ग्राही पेया — कैथ, बेल, तीनपतिया, मट्ठा, और खट्टे अनारदाने से सिद्ध की गयी पेया पाचन और ग्राही होती है। **( ३ )** पञ्चमूल ( लघु ) के क्वाथ से सिद्ध पेया वातज ( अतिसार ) में हितकारी होती है ॥ १९ ॥

**विमर्श**—यहाँ दो पेयाओं का निर्देश किया गया है पहली पाचनी और दूसरी ग्राहिणी। पाचन और ग्राही औषधियों का प्रयोग प्रायः अतिसार में किया जाता है अतः अतिसार का प्रसंग मान कर दूसरी पेया को वातज अतिसारनाशक कहा गया है। इस पेया में जल के बदले तक्र का प्रयोग बताया गया है। दूसरी पेया सरिवन, पिठिवन, भटकटैया की जड़, वनभंटा और गोखरू इन लघुपञ्चमूल के द्रव्यों के क्वाथ से सिद्ध करनी चाहिये। लघुपञ्चमूल का गुण इस प्रकार बताया गया है—'पञ्चमूलं लघु स्वादु बल्यं पित्तानिलापहम्। नात्युष्णं बृंहणं ग्राहि ज्वरश्वासाश्मरीप्रणुत् ॥' ( भा. प्र. )।

**शालपर्णीबलाबिल्वैः पृश्निपर्ण्या च साधिता। दाडिमाम्ला हिता पेया पित्तश्लेष्मातिसारिणाम् ॥**

**( ४ )** पित्तश्लैष्मिक अतिसाररोगघ्नी पेया — सरिवन, बेल और पिठिवन के क्वाथ से बनी तथा खट्टे अनारदाने के रस से खट्टी बना कर प्रयोग की हुई पेया पित्त-कफजन्य अतिसार में हितकारी होती है ॥ २० ॥

**पयस्यर्धोदके च्छागे ह्रीबेरोत्पलनागरैः। पेया रक्तातिसारघ्नी पृश्निपर्ण्या च साधिता ॥२१॥**

(५) रक्तातिसारघ्नी पेया — सुगन्धवाला, नीलकमल, नागर (नागरमोथा) और पृश्निपर्णी के कल्क को बकरी के अर्धोदक दुग्ध (आधा जल + आधा दुग्ध) में पका कर बनाई हुई पेया रक्तातिसार को नष्ट करती है ॥ २१ ॥

**विमर्श**—जतुकर्णसंहिता में भी यही पेया बनाई गई है पर उसमें नागर न बता कर 'घन' बताया गया है—'रक्तातिसारेऽजाक्षीरकोष्ट्रीघनजलोत्पलैः'। अतएव नागर से सोंठ न लेकर नागरमोथा का लेना उचित प्रतीत होता है। नागरमोथा के गुण निम्नांकित बताये गये हैं—'मुस्तं हिमं कटु ग्राहि तिक्तं दीपनपाचनम्। कषायं कफपितास्रतृड्ज्वरारुचिजन्तुजित् ॥' (भा. प्र.)। कुछ लोग जो नागर से सोंठ का ग्रहण करते हैं वह उचित नहीं प्रतीत होता क्योंकि सोंठ ग्राही होते हुए भी उष्णवीर्य है, यथा—'आग्नेयगुणभूयिष्ठं तोयांशं परिशोषयेत्। संगृह्णाति मलं तत्तु ग्राहिशुण्ठ्यादयो यथा ॥' (भा. प्र.)। अतएव रक्तातिसार में रक्तसंग्रहण के लिये उष्णवीर्य शुण्ठी की अपेक्षा शीतवीर्य नागरमोथा अधिक प्रशस्त है।

**दद्यात्सातिविषां पेयां सामे साम्लां सनागराम्। श्वदंष्ट्राकण्टकारीभ्यां मूत्रकृच्छ्रे सफाणिताम् ॥**

(६) आमातिसार तथा मूत्रकृच्छ्रघ्नी पेया — आमातिसार रोग में अतीस और सोंठ से बनी एवं खट्टे अनारदाने के रस से खट्टी की गयी पेया देनी चाहिये। (७) मूत्रकृच्छ्र रोग में गोखरू और भटकटैया के मूल के क्वाथ से बनायी गयी पेया राव (फाणित) मिलाकर देनी चाहिये ॥२२॥

**विडङ्गपिप्पलीमूलशिग्रुभिर्मरिचेन च। तक्रसिद्धा यवागूः स्यात्क्रिमिघ्नी ससुवर्चिका ॥२३॥**

(८) क्रिमिघ्नी यवागू — वायविडङ्ग, पीपरामूल, सहिजन, मरिच और मट्ठा से सिद्ध की गयी यवागू सज्जीखार के साथ सेवन करने पर क्रिमिनाशक होती है ॥ २३ ॥

**विमर्श**—अष्टाङ्गसंग्रह में इस यवागू का विधान इस प्रकार बताया गया है—'विडङ्गकृष्णामरिचपिप्पलीमूलशिग्रुभिः। पिबेत् ससर्जिकाक्षारैर्यवागूं तक्रसाधिताम् ॥' (चि० अ० २२)। इसके अनुसार यहाँ पिप्पली से पीपर और मूल से पीपरामूल लेना चाहिये, क्योंकि पीपरामूल का नाम केवल 'मूल' भी होता है—'मूलं च पिप्पलीमूलम्' (राजनिघण्टु)। यहाँ 'तक्रसिद्धा' का तात्पर्य यह है कि अर्धोदक तक्र से यवागू पकानी चाहिये।

**मृद्वीकासारिवालाजपिप्पलीमधुनागरैः। पिपासाघ्नी विषघ्नी च सोमराजीविपाचिता ॥२४॥**

(९) पिपासा तथा विष में प्रयोगार्थ यवागू — मुनक्का, अनन्तमूल, धान का लावा, पिप्पली, मधु और नागरमोथा के क्वाथ से सिद्ध की हुई यवागू प्यास को दूर करती है। (१०) सोमराजी (बाकुची) के क्वाथ से सिद्ध यवागू विषनाशक होती है ॥ २४ ॥

**सिद्धा वराहनिर्यूहे यवागूर्बृंहणी मता। गवेधुकानां भृष्टानां कर्शनी या समाक्षिका ॥ २५ ॥**

(११) कार्श्य तथा मेदोरोग में प्रयोगार्थ यवागू — सूअर के मांसरस से बनायी गयी यवागू बृंहणी (शरीर को मोटा करने वाली) होती है। (१२) भुने हुए गवेधुक (जोन्हरी, जनेरा, मकई इत्यादि) से बनी हुई यवागू मधु के साथ सेवन करने से कर्षण (शरीर को दुबला) करने वाली होती है ॥ २५ ॥

**सर्पिष्मती बहुतिला स्नेहनी लवणान्विता। कुशामलकनिर्यूहे श्यामाकानां विरूक्षणी ॥**

(१३) स्नेहन तथा रूक्षनार्थ पेया — तिलप्रधान चावल की बनी यवागू घृत तथा नमक मिला कर सेवन करने पर स्नेहन करने वाली होती है। (१४) कुश का मूल और आमलक के क्वाथ से बनी हुई श्यामक (सांवा) की यवागू शरीर को रूक्ष करने वाली होती है ॥ २६ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने शीघ्र-स्नेहार्थ दुग्ध-साधित थोड़े चावलों वाली यवागू में घृत मिला कर

सेवन करने को बताया है—'सर्पिष्मती पयःसिद्धा यवागूः स्वल्पतण्डुला। सुखोष्णा सेव्यमाना तु सद्यः स्नेहनमुच्यते ॥' तथा वृन्द ने भी—'सर्पिष्मतीं बहुतिलां स्वल्पतण्डुलाम्' आदि से अल्प चावल से बनी यवागू को स्नेहार्थ प्रयुक्त किया है। इसके आधार पर उपर्युक्त श्लोक में मूल में चावल का नाम न होने पर भी चावल से बनी ही यवागू लेनी चाहिये।

**दशमूलीश्रृता कासहिक्काश्वासकफापहा। यमके मदिरासिद्धा पक्वाशयरुजापहा॥ २७॥**

**( १५ )** श्वास-कासघ्नी और पक्वाशयगत वात (शूल) में प्रयोगार्थ पेया — दशमूल के क्वाथ से सिद्ध की हुई यवागू कास, हिचकी, दमा और कफज विकारों को दूर करती है। **( १६ )** यमक (घृत-तैल) में चावल को भून कर मदिरा में सिद्ध की हुई यवागू पक्वाशय के शूल को दूर करती है॥ २७॥

**विमर्श—गङ्गाधर** के मत में आधे यमक, आधी मदिरा से यवागू बनाना चाहिये, और यमक से दाल तथा चावल का ग्रहण करना चाहिये। यह 'केचित्' के मत में बताया गया है! कुछ लोग दशमूल में दो खण्ड करके लघुपञ्चमूल से सिद्ध यवागू कास, श्वास, हिक्का में और बृहत्पञ्चमूल से सिद्ध यवागू कफज विकार में देना बताते हैं ऐसा **चरकोपस्कार** में बताया गया है तथा इसके प्रमाण में वृद्ध वाग्भट का यह पद्य उद्धृत किया गया है—'पेयां दीपनपाचिनीम्। ह्रस्वेन पञ्चमूलेन हिक्कारुक्श्वासकासवान्। महता पञ्चमूलेन कफार्त्तः··· ॥' ( अष्टाङ्गसंग्रह चि. अ. १ )।

**शाकैर्मांसैस्तिलैर्माषैः सिद्धा वर्चो निरस्यति। जम्ब्वाम्रास्थिदधित्थाम्लबिल्वैः सांग्राहिकी मता॥**

**( १७ )** सारक ( रेचक ) तथा ग्राही यवागू — शाक, मांस, तिल और उड़द से सिद्ध यवागू मल को बाहर निकालती ( सारक ) है। **( १८ )** जामुन की गुठली, आम की गुठली, खट्टी कैथ, और बेल के क्वाथ से सिद्ध यवागू मल को बाँधने वाली होती है॥ २८॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि मल-विबन्ध में शाकादि से सिद्ध यवागू और अतिसार, ग्रहणी इत्यादि रोगों में जामुन आदि से सिद्ध यवागू का प्रयोग करना चाहिये।

**क्षारचित्रकहिङ्ग्वम्लवेतसैर्भेदिनी मता। अभयापिप्पलीमूलविश्वैर्वातानुलोमनी॥ २९॥**

**( १९ )** भेदिनी ( रेचक ) तथा वातानुलोमनी यवागू — यवक्षार, चित्रक, हींग और अम्लवेत से सिद्ध यवागू भेदिनी होती है। **( २० )** हरड़, पीपरामूल और सोंठ के क्वाथ से सिद्ध यवागू वात का अनुलोमन करती है॥ २९॥

**विमर्श**—वातानुलोमन यवागू में कहीं-कहीं 'विश्वैः' के स्थान में 'बिल्वैः' पाठ है। उसका आधार यह हो सकता है—'बिल्वशलाटुहरीतकीपिप्पलीमूलैर्मूढवातस्य' ( अ० सं० चि० अ० ११ )। यहाँ मूढ वात को अनुलोमन करने वाली यवागू में बिल्व का पाठ आया हुआ है।

**तक्रसिद्धा यवागूः स्याद् घृतव्यापत्तिनाशिनी।**
**तैलव्यापदि शस्ता स्यात् तक्रपिण्याकसाधिता॥ ३०॥**

**( २१ )** घृत तथा तैल-व्यापद् में प्रयोगार्थ यवागू — तक्र से बनी यवागू घृत के अजीर्ण से होने वाले उपद्रवों को शान्त करती है। **( २२ )** तक्र और पिण्याक (तिल की खली) से सिद्ध की गयी यवागू तैल के अजीर्ण से उत्पन्न होने वाले उपद्रवों को शान्त करती है॥ ३०॥

**विमर्श**—घृत तथा तैल-व्यापद् पञ्चकर्म के पूर्व स्नेहन करते समय होने की सम्भावना रहती है।

**गव्यमांसरसैः साम्ला विषमज्वरनाशिनी। कण्ठ्या यवानां यमके पिप्पल्यामलकैः श्रृता॥३१॥**

**( २३ )** विषमज्वरघ्नी तथा कण्ठरोगघ्नी यवागू — गौ के मांसरस से सिद्ध की गयी और खट्टे अनार के रस से खट्टी बनायी गयी यवागू विषमज्वर को दूर करती है। **( २४ )** यव को घृत और

तैल में भून कर पिप्पली और आँवले के क्वाथ से सिद्ध की गयी यवागू कण्ठरोगों में लाभकारी होती है ॥ ३१ ॥

**ताम्रचूडरसे सिद्धा रेतोमार्गरुजापहा । समाषविदला वृष्या घृतक्षीरोपसाधिता ॥ ३२ ॥**

**( २५ )** शुक्रवहस्रोतस् में शूल-शमनार्थ तथा वृष्यप्रयोगार्थ यवागू — मुर्गे के मांसरस से बनायी गयी यवागू शुक्रमार्ग की वेदना को दूर करती है। **( २६ )** घृत तथा दूध से बनायी उड़द की दाल युक्त यवागू वृष्य ( वीर्यवर्धक ) होती है ॥ ३२ ॥

**उपोदिकादधिभ्यां तु सिद्धा मदविनाशिनी । क्षुधां हन्यादपामार्गक्षीरगोधारसैः श्रृता॥३३॥**

**( २७ )** मद रोग तथा क्षुधा रोग ( भस्मक ) में प्रयोगार्थ यवागू — पोइ की शाक और दही से बनायी हुइ यवागू मद रोग को दूर करती है। **( २८ )** दुग्ध और गोह के मांसरस से सिद्ध की गयी अपामार्ग ( चिचिड़ा ) के बीज की यवागू भूख का नाश करती है। ३३ ॥

**विमर्श**—अत्यधिक मद्य पीने से मदरोग होता है।

**तत्र श्लोकाः—**

**अष्टाविंशतिरित्येता यवाग्वः परिकीर्तिताः । पञ्चकर्माणि चाश्रित्य प्रोक्तो भैषज्यसंग्रहः ॥**

यवागू तथा पञ्चकर्म-द्रव्य-विषयक उपसहार — इस प्रकार इस अध्याय में २८ यवागुओं का वर्णन किया गया है और पञ्चकर्म के अनुसार ही औषध-द्रव्यों का संक्षेप में संग्रह किया गया है ॥

**पूर्वं मूलफलज्ञानहेतोरुक्तं यदौषधम् । पञ्चकर्माश्रयज्ञानहेतोस्तत् कीर्तितं पुनः ॥ ३५ ॥**

पञ्चकर्मार्थ अन्य द्रव्य ( मूलिनी फलादि ) — पहले दीर्घंजीवितीय अध्याय में मूल और फल आदि ज्ञान के लिये जिन औषधियों का वर्णन किया गया है, उन्हीं औषधियों का इस अध्याय में भी पञ्चकर्म में प्रयोग करने के हेतु पुनः वर्णन किया गया है ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि एक औषध का दूसरी बार वर्णन करने से शास्त्र में पुनरुक्ति दोष माना जाता है इसका समाधान आचार्य ने इस प्रकार किया है कि विषयभेद से एक औषध को बार-बार कहना पुनरुक्तदोषयुक्त नहीं मानना चाहिये क्योंकि प्रथम अध्याय का विषय पञ्चकर्म के उद्देश्य से है। ऐसे प्रसङ्गों में चरक का वह प्रसिद्ध गद्यखण्ड सदा स्मरण रखना चाहिये जो विमानस्थान अध्याय ६ में इस प्रकार बताया गया है—'भेत्ता हि भेद्यम् अन्यथा भिनत्ति'।

**स्मृतिमान् हेतुयुक्तिज्ञो जितात्मा प्रतिपत्तिमान् । भिषगौषधसंयोगैश्चिकित्सां कर्तुमर्हति ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्केऽपामार्ग-तण्डुलीयो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

अध्याय का उपसंहार — स्मरण-शक्ति-सम्पन्न, रोगों के कारणों का ज्ञाता, युक्तिज्ञ ( औषध-प्रयोग की युक्ति का ज्ञाता ), जितेन्द्रिय और प्रतिपत्तिमान् ( समय के अनुसार शीघ्र निर्णय करने वाला ) चिकित्सक औषधों के मिश्रण से चिकित्सा करने में योग्य होता है ॥३६।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि इस अध्याय में यवागू के द्वारा आंशिक रूप में चिकित्सा का वर्णन किया गया है। अतः अन्त में वैद्य के कुछ गुणों का निर्देश करना अप्रासङ्गिक नहीं है।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में भेषज-चतुष्कविषयक 'अपामार्गतण्डुलीय' नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः

## अथात आरग्वधीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद 'आरग्वधीय अध्याय' की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—चरक सू० अ० ११ में औषध तीन प्रकार की बतायी गयी है—( १ ) अन्तःपरिमार्जन, ( २ ) बहिःपरिमार्जन तथा ( ३ ) शस्त्रप्रणिधान। इनमें द्वितीय अध्याय में यवागू तथा पञ्चकर्म के द्रव्यों का वर्णन अन्तःपरिमार्जन का उदाहरण है, तदनन्तर इस अध्याय में बहिःपरिमार्जन लेप-प्रलेपादि का वर्णन किया जा रहा है।

**आरग्वधः सैडगजः करञ्जो वासा गुडूची मदनं हरिद्रे।**
**श्रयाह्वः सुराह्वः खदिरो धवश्च निम्बो विडङ्गं करवीरकत्वक् ॥ ३ ॥**
**ग्रन्थिश्च भौर्जो लशुनः शिरीषः सलोमशो गुग्गुलुकृष्णगन्धे।**
**फणिज्झको वत्सकसप्तपर्णौ पीलूनि कुष्ठं सुमनःप्रवालाः ॥ ४ ॥**
**वचा हरेणुस्त्रिवृता निकुम्भो भल्लातकं गैरिकमञ्जनं च।**
**मनःशिलाले गृहधूम एला काशीसलोध्रार्जुनमुस्तसर्जाः ॥ ५ ॥**
**इत्यर्द्धरूपैर्विहिताः षडेते गोपित्तपीताः पुनरेव पिष्टाः।**
**सिद्धाः परं सर्षपतैलयुक्ताश्चूर्णप्रदेहा भिषजा प्रयोज्याः ॥ ६ ॥**
**कुष्ठानि कृच्छ्राणि नवं किलासं सुरेशलुप्तं किटिभं सदद्रु।**
**भगन्दरार्शांस्यपचीं सपामां हन्युः प्रयुक्तास्त्वचिरान्नराणाम् ॥ ७ ॥**

## ( १ ) बत्तीस सिद्धतम चूर्ण-प्रदेह
## ( Thirty-Two Effective Powders & Unguents )

बाह्य प्रयोगार्थ ६ प्रकार के चूर्ण तथा लेप — **( १ )** अमलतास, चकवड़, करञ्ज, अडूसा, गिलोय, मैनफल, हल्दी और दारुहल्दी; **( २ )** श्रयाह्व ( गन्धाबिरोजा या नवनीतखोटी-चक्र० ), देवदारु, खदिर, धव, नीम, वायविडङ्ग और कनेर की छाल; **( ३ )** भोजपत्र की गांठें ( जो भोजपत्र के बीच-बीच में पायी जाती हैं ), लहसुन, शिरीष, लोमश ( काशीस ), गुग्गुलु और सहिजन, **( ४ )** फणिज्झक ( वनतुलसी ), कुटज, सप्तपर्ण, पीलू , कूठ, चमेली की पत्तियाँ; **( ५ )** कडुवा वच, हरेणु ( सम्भालू के बीज ), सफेद निशोथ, दन्तीमूल, भिलावा, गेरू और काला सुरमा; **( ६ )** मैनशिल, पिण्ड हरताल, घर का धूम ( झोल ), इलायची बड़ी, काशीस, लोध, अर्जुन, नागरमोथा, राल ( करायल )। इस प्रकार ऊपर के तीन श्लोकों द्वारा आधे-आधे श्लोक से ६ योग बताये गये हैं। इन्हें अलग-अलग गोपित्त (गोरोचन) के द्रव से भावित करके ( या गोरोचन से पीला वर्ण करके ) पुनः पीस कर सरसों का तेल मिला कर चूर्ण करके घर्षण के लिये या प्रदेह ( लेप ) के लिये चिकित्सक-वर्ग को इनका प्रयोग करना चाहिये। उपर्युक्त योगों का प्रयोग मनुष्यों के कृच्छ्रसाध्य कुष्ठ, नया किलास रोग ( Leucoderma ), इन्द्रलुप्त ( Alopecia ), किटिभ ( कुष्ठभेद ), दाद ( Ring worm ), भगन्दर ( Fistula-in-Ano ), अर्श ( Piles ), अपची ( Cervical Adenitis ), और पामा ( Scabies ) रोग को शीघ्र नष्ट करता है ॥ ३-७ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने 'चूर्णप्रदेहाः' के दो अर्थ किये हैं ( १ ) चूर्ण तथा प्रदेह ( चूर्णानि च प्रदेहाश्च चूर्णप्रदेहाः ), ( २ ) चूर्ण किये हुये प्रदेह (चूर्णीकृतानां प्रदेहाश्चूर्णप्रदेहाः)। चूर्ण को प्रदेह के रूप में प्रयोग करने के लिये गोमूत्र, गोरोचन इत्यादि का प्रयोग करने के लिये उन्होंने बताया है तथा उपर्युक्त ६ प्रदेहों को सरसों के तेल में मिला कर लगाने का विधान किया है। प्रदेह, लेप का एक प्रकार है क्योंकि लेप के (१) प्रलेप और (२) प्रदेह दो भेद होते हैं—'शीतस्तनुर्विशोषी च प्रलेपः पित्तहृन्मतः।' अर्थात् पित्तज विकारों को दूर करने के लिये शीतल, पतले और सूख जाने वाले लेप को प्रलेप कहा जाता है और 'आर्द्रो घनस्तथोष्णः स्यात्प्रदेहः श्लेष्मवातहा'। अर्थात् कफ एवं वात-विकारों को दूर करने के लिये जो मोटा, गरम और गीला (देर में सूखने वाला) लेप किया जाता है उसे प्रदेह कहा जाता है। अतः प्रदेह होने के कारण उपर्युक्त ६ योगों को सामान्यतः सभी वात-कफज कुष्ठों में और विशेष कर नाम-निर्दिष्ट कुष्ठों में एवं अन्य कथित रोगों में लगाना चाहिये और गीला रहने पर ही उतार लेना चाहिये।

**॥ कुष्ठं हरिद्रे सुरसं पटोलं निम्बाश्वगन्धे सुरदारुशिग्रू।**
**ससर्षपं तुम्बुरुधान्यवन्यं चण्डां च चूर्णानि समानि कुर्यात्॥ ८ ॥**
**तैस्तक्रपिष्टैः प्रथमं शरीरं तैलाक्तमुद्वर्तयितुं यतेत।**
**तेनास्य कण्डूः पिडकाः सकोठाः कुष्ठानि शोफाश्च शमं व्रजन्ति ॥ ९ ॥**

( ७ ) कुष्ठादि लेप — कूठ, हरिद्रा, दारुहरिद्रा, तुलसी, पटोल, नीम, असगन्ध, देवदारु, सहिजन, सरसों, तुम्बुरु ( तेजबल ), धनियाँ, वन्य ( केवटीमोथा ), चण्डा ( चोरपुष्पी ) इन औषधियों को सम भाग ( बराबर ) की मात्रा में लेकर, चूर्ण करके उसको तक्र से पीस कर रख ले। बाद में अपने शरीर पर सरसों के तैल का अभ्यङ्ग करने के बाद उपर्युक्त उबटन को लगावे। इसके प्रयोग से कण्डू ( खुजली–Itching ), पिडका ( फुन्सियाँ ), कोठ ( शीतपित्त Urticaria–भेद–'वरटीदंशसंकाशः कोठ इत्यभिधीयते' ), कुष्ठ और शोथ ( Oedema ) रोग शान्त हो जाते हैं ॥ ८-९ ॥

**कुष्ठामृतासङ्गकटङ्कटेरी-कासीसकम्पिल्लकमुस्तलोध्राः ।**
**सौगन्धिकं सर्जरसो विडङ्गं मनःशिलाले करवीरकत्वक्॥ १० ॥**
**तैलाक्तगात्रस्य कृतानि चूर्णान्येतानि दद्यादवचूर्णनार्थम्।**
**दद्रूः सकण्डूः किटिभानि पामा विचर्चिका चैव तथैति शान्तिम्॥ ११ ॥**

( ८ ) कुष्ठादि चूर्ण — कूठ, गिलोय, तूतिया, दारुहल्दी, काशीस, कबीला, मोथा, लोध, गन्धक, राल ( करायल ), बायविडङ्ग, मैनशिल, पिण्डहरताल और कनेर की छाल इन सभी को लेकर चूर्ण कर ले। फिर अपने शरीर में सरसों के तेल का मर्दन करने के बाद उपर्युक्त चूर्ण का अवचूर्णन ( Dusting-छिड़काव ) करे। इसके प्रयोग से दाद ( Ring worm), खुजली, किटिभकुष्ठ ( कुष्ठभेद ), पामा (Scabies) और विर्चाचका (Eczema) शान्त होते हैं ॥१०-११॥

**विमर्श**—इस योग में तूतिया, काशीस, गन्धक, मैनशिल, पिण्डहरताल इन सभी का बाह्य प्रयोग होने के कारण योगों में इनका अशुद्ध रूप में ही प्रयोग करने की परम्परा चली आ रही है।

**॥ मनःशिलाले मरिचानि तैलमार्कं पयः कुष्ठहरः प्रदेहः॥**
**तुत्थं विडङ्गं मरिचानि कुष्ठं लोध्रं च तद्वत्समनःशिलं स्यात्॥ १२ ॥**

( ९ ) मनःशिलादि तथा तुत्थादि लेप — मैनशिला, पिण्डहरताल, मरिच, सरसों का तेल और मदार का दूध इन सब को पीसकर प्रदेह के रूप में कुष्ठरोग ( Skin disease ) में प्रयोग

करना चाहिये। ( १० ) तूतिया, वायविडङ्ग, मरिच, कूठ, लोध और मैनशिल को सरसों के तेल में मिला कर प्रदेह के रूप में लगाना चाहिये ॥ १२ ॥

**विमर्श**—यहाँ आधे श्लोक में प्रथम योग और दूसरे आधे में द्वितीय योग बताया गया है।

**रसाञ्जनं सप्रपुनाडबीजं युक्तं कपित्थस्य रसेन लेपः।**
**करञ्जबीजैडगजं सकुष्ठं गोमूत्रपिष्टं च परं प्रदेहः॥ १३॥**

( ११ ) रसाञ्जनादि तथा करञ्जादि लेप — रसवत, चकवड़ के बीज, इन दोनों को समान भाग लेकर कैथ की पत्ती के रस से पीसकर लेप करना चाहिये। ( १२ ) करञ्ज के बीज, चकवड़ के बीज और कूट तीनों को समान भाग लेकर गोमूत्र से पीस कर लेप करना चाहिये। उपर्युक्त दोनों योग कुष्ठरोग ( Skin-Disease ) नाशक हैं ॥ १३ ॥

**उभे हरिद्रे कुटजस्य बीजं करञ्जबीजं सुमनःप्रवालान्।**
**त्वचं समध्यां हयमारकस्य लेपं तिलक्षारयुतं विदध्यात्॥ १४॥**

( १३ ) हरिद्रादि लेप — हल्दी, दारुहल्दी, इन्द्रजौ, करञ्ज के बीज, चमेली की पत्ती, कनेर की जड़ की छाल और कनेर के मूल का काष्ठ भाग, तिलक्षार इन सबको समान भाग में लेकर गोमूत्र से पीस कर लेप लगाने से कुष्ठ रोग शान्त होता है ॥ १४ ॥

*** मनःशिला त्वक्कुटजात् सकुष्ठात् सलोमशः सैडगजः करञ्जः।**
**ग्रन्थिश्च भौर्जः करवीरमूलं चूर्णानि साध्यानि तुषोदकेन॥ १५॥**
**पलाशनिर्दाहरसेन चापि कर्षोद्धृतान्याढकसंमितेन।**
**दर्वीप्रलेपं प्रवदन्ति लेपमेतं परं कुष्ठनिसूदनाय॥ १६॥**

( १४ ) पाकयुक्त मनःशिलादि लेप — मैनशिल, कुटज की छाल, कडुवा कूठ, लोमश ( कासीस ), चकवड़ के बीज, करञ्ज, भोजपत्र की गांठें, कनेर की जड़ इन सबका चूर्ण १-१ कर्ष ( २-२ तोले ) लेकर १ आढ़क ( ६ सेर ६ छटाँक २ तोले ) तुषोदक और पलाश के वृक्ष को जलाकर निकाले गये पलाश-स्वरस में मन्द-मन्द आग पर पकावें, जब पक कर इतना गाढ़ा हो जावे कि कलछी में लगने लगे तब उतार कर लेप लगावें। इससे सभी प्रकार के कुष्ठ रोग ( Skin-Disease ) शान्त हो जाते हैं ॥ १५-१६ ॥

**विमर्श**—कच्चे यव को छिलके सहित दलकर जल के साथ सन्धान करने को तुषोदक कहते हैं—'तुषाम्बु सन्धितं ज्ञेयमामैर्विदलितैर्यवैः'। पलाशनिर्दाहरस—एक या दो वर्ष के पुराने पलाश के वृक्ष के मूल की मिट्टी को खोदकर निकाल लें। उस वृक्ष के मूल को अधोभाग में काटकर एक घड़ा उसी में लगा दें, घड़े के मुख को इस प्रकार बन्द कर दें कि उसके मुख में मिट्टी न जा सके। बाद में जमीन को समतल कर पलाश के वृक्ष के ऊपर सूखे कण्डे, लकड़ी आदि रखकर उसको फूँक दें, फूँक देने से मारे पलाश वृक्ष का रस घड़े में एकत्रित हो जाता है। इसे ही पलाश-निर्दाह-रस कहते हैं। पलाश-निर्दाह-रस के निकालने की उपर्युक्त विधि **चक्रपाणि** के मतानुसार है।

**पर्णानि पिष्ट्वा चतुरङ्गुलस्य तक्रेण पर्णान्यथ काकमाच्याः।**
**तैलाक्तगात्रस्य नरस्य कुष्ठान्युद्वर्तयेदश्वहनच्छदैश्च॥ १७॥**

( १५ ) आरग्वधादिलेप — अमलतास की पत्ती, काकमाची ( काली मकोय ) की ताजी पत्ती

१. 'पलाशस्य निर्दाहेन गृहीतो रसः पलाशनिर्दाहरसः, स च पलाशस्य प्रधानमूले छिन्नेऽधः कुम्भं दत्त्वोपरि वृक्षदाहाद्यो गलति स्वरसः स गृह्यते' इति चक्रः।

और कनेर की पत्ती को सम भाग में लेकर मट्ठे से पीस करके उबटन तैयार कर ले। रोगी अपने शरीर में सरसों के तेल का अभ्यङ्ग करके उपर्युक्त उबटन को लगावे। इससे कुष्ठ रोग का नाश होता है ॥ १७ ॥

**कोलं कुलत्थाः सुरदारुरास्नामाषातसीतैलफलानि कुष्ठम्।**
**वचा शताह्वा यवचूर्णमम्लमुष्णानि वातामयिनां प्रदेहः ॥ १८ ॥**

**( १६ )** कोलादि लेप — बेर, कुलथी, देवदारु, रास्ना, उड़द, अलसी ( तीसी ) और अन्य तैल-फल ( जैसे सरसों, एरण्ड—रेड़ी, तिल आदि ), कूठ, वच, सौंफ और जौ का आटा इन सबको समान भाग में लेकर चूर्ण बना कर काञ्जी से पीस कर अम्ल बना कर लेप करने से वातविकार दूर होते हैं ॥ १८ ॥

**ॐ आनूपमत्स्यामिषवेसवारैरुष्णैः प्रदेहः पवनापहः स्यात्।**
**स्नेहैश्चतुर्भिर्दशमूलमिश्रैर्गन्धौषधैश्चानिलहः प्रदेहः ॥ १९ ॥**

**( १७ )** वातव्याधिहर लेप — आनूप पशु-पक्षियों का मांस और मछली का मांस समान भाग लेकर वेशवार बना कर गरम-गरम प्रदेह करने से वातव्याधि का नाश होता है। **( १८ )** गन्धवर्ग की औषधियाँ तथा दशमूल की औषधियाँ इन दोनों वर्गों की औषधियों को पीस कर गरम कर उसमें घृत, तैल, वसा और मज्जा ये चारों स्नेह मिला कर लेप करने से वातविकारों का नाश होता है ॥ १९ ॥

**विमर्श**—'वेशवार' एक पारिभाषिक शब्द है। इसकी परिभाषा इस प्रकार है—'निरस्थि पिशितं पिष्टं स्विन्नं गुडघृतान्वितम्। कृष्णामरिचसंयुक्तं वेशवार इति स्मृतः ॥' अर्थात् अस्थिविहीन मांस को उबाल लेने के बाद पीस कर उसमें गुड़, घृत, पिप्पली और मरिच मिला लिया जाय तो उसे वेशवार कहा जाता है। सुश्रुत के शाल्वण स्वेद की समता उपर्युक्त योग से की जा सकती है, यथा—'सानूपौदकमांसस्तु सर्वस्नेहसमन्वितः। सुखोष्णः स्पष्टलवणः शाल्वणः परिकीर्तितः ॥' ( चि. अ. ४ )। 'गन्धौषध' से प्रायः एलाचन्दनादि का ग्रहण किया जाता है—'एलाचन्दनकुङ्कुमागुरुमुराकक्कोलमांसीवरी श्रीवासच्छदग्रन्थिपर्णशशभृन्नक्षोणीभजोशीरकम्। कस्तूरीनखपूतितैलजलमुञ्जथीलवङ्गादिकं गन्धद्रव्यमिदं प्रदेयमखिलम्…… ॥' ( भै. र. ) उपर्युक्त वातव्याधिहर लेप का निर्माण **चक्रपाणिमतानुसार** तीन प्रकार से हो सकता है—( १ ) दशमूल से सिद्ध गन्धौषधियों में सभी स्नेह मिला कर, ( २ ) चारों स्नेहों को दशमूल और गन्धौषधियों के कल्क से पका कर गाढ़ा होने पर बिना छाने, ( ३ ) दशमूल के कल्क और क्वाथ से महास्नेहों को सिद्ध कर उसमें गन्धौषधियों का चूर्ण मिला कर।

**ॐ तक्रेण युक्तं यवचूर्णमुष्णं सक्षारमर्तिं जठरे निहन्यात्।**
**कुष्ठं शताह्वां सवचां यवानां चूर्णं सतैलाम्लमुशन्ति वाते ॥ २० ॥**

**( १९ )** उदरशूलघ्न तथा वातव्याधिहर लेप — जौ के आटे और यवक्षार को तक्र से पीस कर गरम कर पेट पर लेप लगाने से पेट का शूल दूर होता है। **( २० )** कूठ, सौंफ, वचा, जौ का आटा इन चारों को काञ्जी से पीस कर तिल का तेल मिला कर गरम कर वातविकारों पर लेप करने को कहा गया है ॥ २० ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त लेप का प्रयोग वैद्य-समाज में काफी प्रचलित है। उदर-शूल में इसका गरम-गरम लेप उदर पर किया जाता है, इससे सन्तोषजनक लाभ होता है।

**उभे शताह्वे मधुकं मधूकं बलां प्रियालं च कशेरुकं च ।**
**घृतं विदारीं च सितोपलां च कुर्यात्प्रदेहं पवने सरक्ते ॥ २१ ॥**

**( २१ )** वातरक्तहर लेप — सौंफ, सोया, मुलेठी, महुआ का फूल, वरियरा का मूल, चिरौंजी, कशेरु, विदारीकन्द और मिश्री इन सभी औषधियों को सम भाग में ले कर चूर्ण करके घृत मिला कर लेप के रूप में वातरक्त ( Gout ) में प्रयोग करना चाहिये ॥ २१ ॥

**विमर्श**—भावप्रकाश में यही योग महुवे के फूल को छोड़ कर बनाया गया है—'उभे शताह्वे मधुकं बलां च प्रियालकं चापि कशेरुकं च । घृतं विदारीं च सितोपलां च कुर्यात् प्रदेहं पवने सरक्ते॥'

**रास्ना गुडूची मधुकं बले द्वे सजीवकं सर्षभकं पयश्च ।**
**घृतं च सिद्धं मधुशेषयुक्तं रक्तानिलार्तिं प्रणुदेत् प्रदेहः ॥ २२ ॥**

**( २२ )** वातरक्त में वेदनाशामक लेप — रासना, गिलोय, मुलेठी, बला ( बरियरा का मूल ), अतिबला ( ककही ), जीवक, ऋषभक इन सभी को समान भाग में लेकर दुग्ध के साथ घृत पाक कर ले । उपर्युक्त घृत में मोम मिला कर लेप करने से वातरक्त की पीड़ा में लाभ होता है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त घृत की सिद्धि स्नेह-परिभाषा के अनुसार ही करनी चाहिये, यथा—'जलस्नेहौषधानां च प्रमाणं यत्र नेरितम् । तत्र स्यादौषधात्स्नेहः स्नेहात्तोयं चतुर्गुणम् ॥'

**वाते सरक्ते सघृतं प्रदेहो गोधूमचूर्णं छगलीपयश्च ।**
**नतोत्पलं चन्दनकुष्ठयुक्तं शिरोरुजायां सघृतं प्रदेहः ॥ २३ ॥**

**( २३ )** गोधूमादिलेप तथा शिरःशूलनाशक लेप — गेहूं का आटा, बकरी का दूध तथा घृत मिला कर लेप करने से वातरक्त की वेदना शान्त होती है । **( २४ )** नत ( तगर ), उत्पल ( नीलकमल का फूल ), चन्दन और कड़वा कूठ इन सबको समान भाग में ले कर उसमें घृत मिला कर लेप करने से शिरःशूल शान्त होता है ॥ २३ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने उपर्युक्त योग का घृत छोड़ कर प्रयोग किया है—'गोधूमचूर्णो वा च्छागक्षीरयुक्तो लेपः' ( अष्टा. सं. चि. अ. २४ ) तथा वृन्द ने भी घृतरहित गोधूम चूर्ण का प्रयोग बताया है—'गोधूमचूर्णं छगलीपयश्च, सच्छागदुग्धोरुबुबीजकल्कः । लेपो विधेयः शतधौतसर्पिः सेके पयश्चाविकमेव शस्तम् ॥' ( सिद्धयोग वातरक्त चि. ) । अर्थात् (१) गेहूँ का आटा, बकरी का दूध, (२) रेड़ के बीज की गुद्दी, बकरी का दूध, तथा (३) शतधौत घृत, ये तीन लेप और भेड़ के दूध से सेक करने का विधान बताये गये हैं ।

**प्रपौण्डरीकं सुरदारु कुष्ठं यष्ट्याह्वमेला कमलोत्पले च ।**
**शिरोरुजायां सघृतः प्रदेहो लौहैरकापद्मकचोरकैश्च ॥ २४ ॥**

**( २५ )** प्रपौण्डरीकादि शिरःशूलनाशक लेप ( द्वितीय ) — पुण्डरीक ( पुण्डरिया काठ ), देवदारु, कड़वा कूठ, मुलेठी, छोटी इलायची, कमल का फूल, नीलकमल का फूल, लोह ( अगर ), एरका ( होगल-चक्र० ), पद्मकाष्ठ, चोरक ( चोरपुष्पी-चक्र० ) इन सब को एकत्र कर घृत मिला कर शिरःशूल में लेप करें ॥ २४ ॥

**विमर्श**—वृद्ध वाग्भट ने यही योग शिरोवेदना में बताया है पर अगर, एरका, पद्माख, इन औषधियों को नहीं पढ़ा है, यथा—'चन्दनोत्पलनगरकुष्ठैः सघृतैर्लेपः । देवदारुकुष्ठचोरकयष्टिमधुककमलनीलोत्पलैलाप्रपौण्डरीकैश्च' ( अष्टा. सं उत्त. अ. २८ ) ।

*** रास्ना हरिद्रे नलदं शताह्वे द्वे देवदारूणि सितोपला च ।**
**जीवन्तिमूलं सघृतं सतैलमालेपनं पार्श्वरुजासु कोष्णम् ॥ २५ ॥**

**( २६ )** पार्श्वशूलनाशक लेप — रासना, हल्दी, दारुहल्दी, जटामांसी, सौंफ, सोआ, देवदारु,

मिश्री, जीवन्ती का मूल इन सबमें घृत और तैल मिला कर सुखोष्ण लेप पार्श्वशूल में लगाया जाता है ॥ २५ ॥

**विमर्श**—पार्श्वशूल में उपर्युक्त योग का प्रयोग चिकित्सक-समाज सन्तोषजनक सफलता के साथ करता है।

**शैवालपद्मोत्पलवेत्रतुङ्गप्रपौण्डरीकाण्यमृणाललोध्रम् ।**
**प्रियङ्गुकालेयकचन्दनानि निर्वापणः स्यात्सघृतः प्रदेहः ॥ २६ ॥**

**( २७ )** दाहशामक लेप — सेवार, कमल, नीलकमल, वेत, तुङ्ग ( नागकेशर ), पुण्डरीक ( पुण्डरिया काठ ), अमृणाल ( खस ), लोध, प्रियङ्गु, कालेयक ( कालियाकाष्ठं-चक्रः ), चन्दन इन सबमें घृत मिला कर किया हुआ लेप दाहशामक होता है ॥ २६ ॥

**सितालतावेतसपद्मकानि यष्ट्याह्वमैन्द्री नलिनानि दूर्वा ।**
**यवासमूलं कुशकाशयोश्च निर्वापणः स्याज्जलमेरका च ॥ २७ ॥**

**( २८ )** दाहशामक लेप ( द्वितीय ) — मिश्री, लता ( मंजीठ ), बेंत, पद्मकाष्ठ, मुलेठी, इन्द्रायण, नलिन ( कमल ), दूर्वा, दुरालभा का मूल, कुश का मूल, काश का मूल, जल ( सुगन्धबालाः, बालकं-चक्र० ), एरका ( होग्गल ) इन सबका लेप करने से दाह शान्त होता है ॥ २७ ॥

**शैलेयमेलागुरुणी सकुष्ठे चण्डा नतं त्वक्सुरदारु रास्ना ।**
**शीतं निहन्यादचिरात्प्रदेहो विषं शिरीषस्तु ससिन्धुवारः ॥ २८ ॥**

**( २९ )** शीतनाशक लेप — शैलेय (छड़ीला), इलायची, अगर, कड़वा कूट, चण्डा (चोरपुष्पी), नगर, दालचीनी, देवदारु और रासना इन सबका लेप लगाने से शीघ्र ही शीत का नाश होता है। **( ३० )** विषघ्न लेप—शिरीष तथा निर्गुण्डी की छालका लेप करनेसे विषकी शान्ति होती है॥

**शिरीषलामज्जकहेमलोध्रैस्त्वग्दोषसंस्वेदहरः प्रघर्षः ।**
**पत्राम्बु लोध्राभयचन्दनानि शरीरदौर्गन्ध्यहरः प्रदेहः ॥ २९ ॥**

**( ३१ )** शिरीषादि स्वेदहर तथा पत्रादि दुर्गन्धिहर प्रदेह — शिरीष, लामज्जक (खस, उशीर-चक्रः ), नागकेशर, लोध इन सबका प्रयोग त्वग्दोषनाशक तथा स्वेदरोधक है। **( ३२ )** तेजपत्र, सुगन्धवाला, लोध, अभय ( खस-उशीर—चक्रः ) और चन्दन इन सबका प्रदेह दुर्गन्धिनाशक होता है ॥ २९ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**इहात्रिजः सिद्धतमानुवाच द्वात्रिंशतं सिद्धमहर्षिपूज्यः ।**
**चूर्णप्रदेहान्विविधामयघ्नानारग्वधीये जगतो हितार्थम् ॥ ३० ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्के**
**आरग्वधीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥**

---

अध्याय का उपसंहार—आरग्वधीय नाम के अध्याय में सिद्ध और महर्षियों द्वारा पूजित भगवान आत्रेय ने संसार की हितकामना से अनेक रोगों को नाश करने वाले ३२ सिद्धतम ( सफल ) चूर्ण और प्रदेहों का वर्णन किया है ॥ ३० ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में भेषजचतुष्क-विषयक 'आरग्वधीय' नामक तृतीय अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

**अथातः षड्विरेचनशताश्रितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब आगे षड्विरेचनशताश्रितीय अध्याय की व्याख्या की जायेगी ॥ १ ॥

जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ २ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** के मतानुसार प्रस्तुत अध्याय भेषजचतुष्क वर्ग का चौथा अर्थात् अन्तिम अध्याय है। पिछले द्वितीय अध्याय में अन्तःपरिमार्जन और तृतीय अध्याय में बहिःपरिमार्जन औषधियों का निर्देश करने के बाद उभय-परिमार्जन औषधियों का निर्देश करने के लिये यह अध्याय लिखा गया है।

**इह खलु षड् विरेचनशतानि भवन्ति, षड् विरेचनाश्रयाः, पञ्च कषाययोनयः, पञ्चविधं कषायकल्पनम्, पञ्चाशन्महाकषायाः, पञ्च कषायशतानि, इति संग्रहः ॥ ३ ॥**

अध्यायगत विषय-वर्णन की भूमिका — इस तन्त्र में ६०० सौ विरेचनों का वर्णन है। विरेचनार्थ योगों के आश्रय ६ हैं। पाँच कषायों की योनियाँ ( जातियाँ ) हैं। पाँच कषायों की कल्पनायें हैं। पचास महाकषाय तथा पाँच सौ कषाय हैं। इस प्रकार इस अध्याय में उपर्युक्त विषयों का संक्षेप ( संग्रह ) में वर्णन किया गया है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—विरेचन शब्द 'वि' उपसर्गपूर्वक रुधिरादिगण की 'रिचिर् पृथग्भावे' धातु से बनाया गया है। 'विरिच्यन्ते शरीराभ्यन्तरान्मलदोषा बहिष्क्रियन्ते इति विरेचनम्'—अर्थात् जिस क्रिया द्वारा शरीर के भीतरी भाग से मल बाहर निकाला जाय उसका नाम विरेचन है। पर इस अध्याय में योगरूढि के द्वारा केवल मुख तथा गुदामार्ग से मल को निकालने वाली क्रियाओं का ही नाम विरेचन माना गया है, यथा—'तत्र दोषहरणमूर्ध्वभागं वमनसंज्ञकमधोभागं विरेचनसंज्ञकम्। उभयं वा शरीरमलविरेचनाद्विरेचनशब्दं लभते ॥' ( कल्प. अ. १ )। यह स्पष्ट है कि शिरोविरेचन आदि अन्य क्रियायें यहाँ इस अध्याय में विरेचन शब्द से नहीं ली गयी हैं।

यद्यपि यह अध्याय 'इह खलु' शब्द से प्रारम्भ हुआ है। परन्तु अध्याय का मुख्य विषय 'इह खलु' न होने से प्रस्तुत अध्याय का नामकरण इन शब्दों पर नहीं किया गया है। **चक्रपाणि** ने अग्निवेशतन्त्र ( चरकसंहिता ) में '**इह**' शब्द का अर्थ 'अनतिसंक्षेप-विस्तार' किया है। अतएव 'इह' शब्द यह सूचित करता है कि ६०० सौ विरेचनों या ५०० कषायों से भी अधिक विरेचन या कषाय हो सकते हैं क्योंकि यहाँ तो 'अनतिसंक्षेपविस्तार' अर्थात् न अधिक संक्षिप्त न अधिक विस्तृत रूप में मार्ग-निर्देशनार्थ वर्णन किया गया है। प्रमाण में **चक्रपाणि** ने कहा है—'उद्देश्यमात्रमेतावद्द्रष्टव्यमिह षट्शतम्। स्वबुद्ध्यैवं सहस्राणि कोटिर्वा संप्रकल्पयेत् ॥' ( क. अ. १२ )। व्यावहारिकदृष्ट्या विस्तार का कोई अन्त नहीं है —'न हि विस्तरस्य प्रमाणमस्ति तथा बहुद्रव्यविकल्पत्वाद् योगसंख्या न विद्यते' ( क. अ. १२ )। 'खलु' शब्द का अर्थ प्रकाशन ( वर्णन ) के लिये किया गया है।

**षड् विरेचनशतानीति यदुक्तं, तदिह संग्रहेणोदाहृत्य विस्तरेण कल्पोपनिषदि व्याख्यास्यामः। (तत्र) त्रयस्त्रिंशद्योगशतं प्रणीतं फलेषु, एकोनचत्वारिंशज्जीमूतकेषु योगाः, पञ्चचत्वारिंशदिक्ष्वाकुषु, धामार्गवः षष्टिधा भवति योगयुक्तः, कुटजस्त्वष्टादशधा योगमेति, कृतवेधनं षष्टिधा भवति योगयुक्तं, श्यामात्रिवृद्योगशतं प्रणीतं दशापरे चात्र भवन्ति योगाः,**

१. 'षड्विरेचनशतीयं' इति पा०।

**चतुरङ्गुलो द्वादशधा योगमेति, लोध्रं विधौ षोडशयोगयुक्तं, महावृक्षो भवति विंशति योगयुक्तः, एकोनचत्वारिंशत्सप्तलाशङ्खिन्योर्योगाः, अष्टचत्वारिंशद्दन्तीद्रवन्त्योः, इति षड्विरेचनशतानि ॥ ४ ॥**

## ( १ ) छ सौ, वमन-विरेचन योग

## ( Six Hundred Emetic & Purgative Preparations )

विभिन्न वामक तथा रेचक द्रव्यों के ६०० योग — यह जो कहा गया है उसे संक्षेप में इस अध्याय में कहने के बाद विस्तार से कल्प-स्थान में उसकी पुनः व्याख्या की जायगी, उनमें वमनयोग—( १ ) मदनफल ( मैनफल ) से १३३, ( २ ) जीमूत ( वन्दाल ) से ३९, ( ३ ) इक्ष्वाकु ( कड़वी तुम्बी ) से ४५, ( ४ ) धामार्गव ( घीया तरोई ) से ६०, ( ५ ) कुटज से १८, ( ६ ) कृतवेधन ( कड़ई तरोई ) से ६० हैं। विरेचन योग—( १ ) श्यामा ( काली निशोथ ) तथा त्रिवृत (सफेद निशोथ) से १०० तथा दूसरे और १० होते हैं। ( २ ) चतुरङ्गुल ( अमलतास ) से १२ हैं। ( ३ ) लोध से १६, ( ४ ) महावृक्ष ( सेहुण्ड ) से २०, ( ५ ) सप्तला ( शीकाकाई ) से और शंखिनी से ३९, ( ६ ) दन्ती और द्रवन्ती से ४८ हैं। इस प्रकार ६०० विरेचनों का वर्णन समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार वमन योग ३५५ तथा विरेचन योग २४५, दोनों को मिला कर ३५५+२४५=६०० योगों का वर्णन किया गया है।

*** षड्विरेचनाश्रया इति क्षीरमूलत्वक्पत्रपुष्पफलानीति ॥ ५ ॥**

विरेचन द्रव्यों के आश्रय —( १ ) दूध, ( २ ) मूल, ( ३ ) छाल, ( ४ ) पत्ती, ( ५ ) फूल तथा ( ६ ) फल ये ६ पदार्थ विरेचन के आश्रय बताये गये हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—यहाँ विरेचन द्रव्यों के वानस्पतिक आश्रयों का ही वर्णन है जो प्रायः व्यवहार में अधिक प्रयुक्त होते हैं।

*** पञ्च कषाययोनय इति मधुरकषायोऽम्लकषायः कटुकषायस्तिक्तकषायः कषायकषायश्चेति तन्त्रे संज्ञा ॥ ६ ॥**

## ( २ ) पञ्चकषाययोनियाँ तथा पञ्चकषायकल्पना

## ( Five Sources of Decoctives & their Five Varieties of Pharmaceutical Preparation )

पञ्चकषाययोनियाँ — कषाय की पाँच योनियाँ ( जातियाँ ) हैं — ( १ ) मधुरकषाय, ( २ ) अम्लकषाय, ( ३ ) कटुकषाय, ( ४ ) तिक्तकषाय तथा ( ५ ) कषायकषाय। इस तन्त्र में कषाय योनि की संज्ञा उपर्युक्त पांच प्रकार की ही है ॥ ६ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने 'कषाययोनयः' का अर्थ कषाय की जातियाँ (Source of decoctives) किया है। योनि का दूसरा अर्थ उत्पत्तिस्थान भी लिया जाता है। जाति का अभिप्राय यहाँ वर्ग प्रतीत होता है। **चक्रपाणि** ने 'इति तन्त्रे संज्ञा' पर टीका करते हुये यह विचार प्रकट किया है कि इस शास्त्र में षट् रसों में लवण रस को छोड़ कर कषायों की जातियाँ शेष पाँच रसों के अनुसार ही मानी गई हैं। लवण रस को इस वर्ग से अलग रखने के कारणों पर प्रकाश डालते हुये **चक्रपाणि** ने बताया है कि-**(क)** जहाँ मधुरादि पाँच रसों से पृथक् पृथक् कषायों का निर्माण हो सकता

है वहाँ लवण रस को किसी अन्य द्रव्य के संयोग से ही प्रयोग में लाया जा सकता है और (ख) स्वरसादि जो पाँच कषाय-कल्पनायें हैं वह भी लवण रस से संभव नहीं हो पाती हैं, यथा—( १ ) स्वरस—लवण से स्वरस नहीं निचोड़ा जा सकता क्योंकि वह जल में डालते ही घुल कर स्वयं द्रवरूप हो जाता है। अतएव इसमें कुछ अवशिष्ट नहीं रहता। ( २ ) कल्क—यह द्रव के संयोग से पीसकर बनाया जाता है परन्तु लवण तो पानी में घुल जाने से पीसा नहीं जा सकता। यद्यपि लवण का चूर्ण ( कल्कभेद ) बन सकता है परन्तु पञ्चकषाय-कल्पनायें गुणान्तराधान के लिए की जाती हैं, जब कि लवण का चूर्ण बनाने से उसके गुण में कोई अन्तर नहीं आता। ( ३ ) क्वाथ, हिम तथा फाण्ट—इन शेष तीनों कल्पनाओं का प्रयोग प्रायः वहाँ किया जाता है जहाँ सम्पूर्ण औषधि की अपेक्षा उसका कुछ अंश ही देना अभीष्ट हो। परन्तु लवण तो उपर्युक्त कल्पनाओं में सम्पूर्ण रूप से उपयोग में आ जायेगा क्योंकि उपर्युक्त कल्पनाओं का आधार तो जल ही है और जल में लवण का सब भाग घुल जाता है। अतएव निष्कर्ष में यह कहा जा सकता है कि लवण रस को आचार्य ने निष्प्रयोजन होने के कारण छठी कषाय-योनि नहीं माना है।

*** पञ्चविधं कषायकल्पनमिति तद्यथा—स्वरसः, कल्कः, शृतः, शीतः, फाण्टः, कषाय इति।**

पञ्चविध कषाय-कल्पना — ( १ ) स्वरस, ( २ ) कल्क, ( ३ ) शृत, ( ४ ) शीत तथा ( ५ ) फाण्ट। ये पाँच प्रकार की कषाय-कल्पनायें होती हैं।

**विमर्श**—कषाय-कल्पना शब्द का अर्थ **चक्रपाणि** ने यह किया है—'कषायाणां यथोक्त-द्रव्याणां कल्पनमुपयोगार्थं संस्करणं कषायकल्पनम्'। अभिप्राय यह है कि कषायों में प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों का, प्रयोग के निमित्त संस्कार करना, जिससे गुणान्तराधान हो सके, कषाय कल्पना है

*** ( यन्त्रनिष्पीडिताद्[1] द्रव्याद्रसः स्वरस उच्यते।**

**( १ )** स्वरस [ Expressed Juice ] का लक्षण — द्रव्य को यन्त्र से निचोड़ कर जो रस निकाला जाता है उसे स्वरस कहते हैं।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यन्त्र अर्थात् सिल पर निष्पीडन अर्थात् अच्छी प्रकार पीस कर कपड़े से छानने से स्वरस निकलता है। कहा भी है—'आहतात्तत्क्षणाकृष्टाद् द्रव्यात्क्षुण्णात्समुद्भवेत्। तस्य निष्पीडितो यश्च रसः स्वरस उच्यते॥' (शार्ङ्ग० )। यह स्वरस सदा ताजे और गीले द्रव्यों से निकाला जाता है। किन्तु गीले द्रव्यों के अभाव में सूखे द्रव्यों से भी स्वरस निकाला जा सकता है। उसका नियम इस प्रकार है—'कुडवं चूर्णितं द्रव्यं क्षिप्तञ्च द्विगुणे जले। अहोरात्रं स्थितं तस्माद्भवेद्वा रस उत्तमः॥' (शार्ङ्ग०)। अर्थात् एक कुडव (१६ तोला) चूर्ण किए हुए द्रव्य को दो कुडव (३२ तो०) जल में एक रात-दिन भिगोने के बाद हाथ से मसल कर छान लें। अथवा यदि आर्द्र द्रव्य का अभाव हो और स्वरस की शीघ्रता हो तो सूखे द्रव्यों का मोटा चूर्ण बना कर अठगुने जल में पकावे, चतुर्थांश शेष रखे, इसे भी स्वरस कहा जा सकता है—'आदाय शुष्कद्रव्यं वा स्वरसानामसम्भवे। जलेऽष्टगुणिते साध्यं पादशिष्टञ्च गृह्यते' ( शार्ङ्ग० )। इन ३ प्रकार के स्वरसों की मात्रा का संकेत इस प्रकार है—'स्वरसस्य गुरुत्वाच्च पलमर्द्धं प्रयोजयेत्। निशोषितं चाग्निसिद्धं पलमात्रं रसं पिबेत्।' अर्थात् प्रथम प्रकार की मात्रा २ तो० तथा द्वितीय एवं तृतीय प्रकार की मात्रा ४ तो० है। स्वरस पीते समय प्रक्षेप-द्रव्यों का परिमाण निम्नलिखित रूप से देना चाहिए—'मधुश्वेतागुडक्षाराञ्जीरकं लवणं तथा। घृतं तैलं च चूर्णादीन्कोलमात्रं रसे क्षिपेत्॥'

---

१. 'यन्त्रप्रपीडनात्' इति ग.।

अर्थात् स्वरस में मधु, शक्कर, गुड़, क्षार, जीरा, नमक, घी तथा तैल और चूर्ण डालना हो तो ½ तो० डालना चाहिये।

**ॐ यः पिण्डो रसपिष्टानां स कल्कः परिकीर्तितः ॥**

**( २ )** कल्क का [ Paste ] लक्षण — रस अर्थात् दूध, जल इत्यादि किसी द्रव द्वारा पीस कर बनाया गया पिण्ड कल्क कहा जाता है।

**विमर्श**—कल्क बनाने की विधि तथा मात्रा शार्ङ्गधर ने इस प्रकार बताई है—'द्रव्यमार्द्रं शिलापिष्टं शुष्कं वा सजलं भवेत्। प्रक्षेपावापकल्कास्ते तन्मानं कर्षसंमितम् ॥' अर्थात् गीले द्रव्यों को सिल पर पीस लिया जाय या सूखे द्रव्यों के चूर्णों को जलादि से पीस लिया जाय तो उसे कल्क कहा जाता है। प्रक्षेप तथा आवाप उसके पर्याय हैं। इसकी मात्रा १ तोला है। कल्क में प्रक्षेप इस नियम से छोड़ना चाहिये—'कल्के मधु घृतं तैलं देयं द्विगुणमात्रया। सितागुडौ समौ दद्याद् द्रवा देयाश्चतुर्गुणाः ॥' अर्थात् १ तोला कल्क में मधु, घृत तथा तैल दो-दो तोला ( द्विगुण ), मिश्री तथा गुड़ एक-एक तोला ( सम भाग ) और दूध आदि द्रव पदार्थ ४ तोला ( चतुर्गुण ) छोड़ना चाहिये।

**ॐ वह्नौ तु क्वथितं द्रव्यं शृतमाहुश्चिकित्सकाः।**

**( ३ )** क्वाथ [ Decoction ] का लक्षण — द्रव्य को द्रव ( जल, दुग्धादि ) के साथ अग्नि में उबालने से प्राप्त पदार्थ को चिकित्सक लोग शृत या क्वाथ कहते हैं।

**विमर्श**—क्वाथ की कल्पना करने की विधि का वर्णन शार्ङ्गधर ने इस प्रकार किया है—'पानीयं षोडशगुणं क्षुण्णे द्रव्यपले क्षिपेत्। मृत्पात्रे क्वाथयेद् ग्राह्यमष्टमांशावशेषितम् ॥' सामान्य नियम यह है कि एक पल ( ४ तो० ) द्रव्य को १६ गुने अर्थात् ६४ तोले जल में डाल कर आग पर मिट्टी के पात्र में पकावे और अष्टमांश ( ८ तो० ) शेष रहने पर उतार ले। अन्यत्र विशेष नियम यह है—'कर्षादौ तु पलं यावद्दद्यात् षोडशिकं जलम्। ततस्तु कुडवं यावत्तोयमष्टगुणं भवेत्। चतुर्गुणमतश्चोर्ध्वं यावत् प्रस्थादिकं जलम् ॥' तथा—'मृदौ चतुर्गुणं देयं मध्यमेऽष्टगुणं तथा। द्रव्ये तु कठिने देयं बुधैः षोडशिकं जलम् ॥ कर्षादितः पलं यावत् क्षिपेत् षोडशिकं जलम्। तदूर्ध्वं कुडवं यावत्तोयमष्टगुणं भवेत् ॥ तदूर्ध्वं प्रक्षिपेन्नीरं मानीं यावच्चतुर्गुणम्। तज्जलं पाययेद् धीमान् कोष्णं मृद्वग्निसाधितम् ॥' अर्थात् १ तोले से लेकर ४ तोले तक द्रव्य का क्वाथ बनाना हो तो १६ गुना और ५ तोले से लेकर १६ तोले तक द्रव्य का क्वाथ बनाना हो तो ८ गुना, १६ तोला से लेकर जितने भी अधिक द्रव्य का क्वाथ बनाना हो उसका ४ गुना जल देकर क्वाथ बनाया जाता है और अष्टमांश शेष रक्खा जाता है। द्रव्य के अनुसार—मृदु द्रव्य में ४ गुना, मध्य, द्रव्य में ८ गुना और अत्यन्त कठिन द्रव्य में १६ गुना जल देकर क्वाथ किया जाता है और क्रम से चतुर्थांश, अष्टमांश तथा षोडशांश शेष रक्खा जाता है। सामान्यतः जो क्वाथ मृदु, मध्य, कठोर औषधों के संमिश्रण से बनाया जाता है, उसमें ८ गुना जल और अष्टमांश शेष रक्खा जाता है। क्वाथ बनाते समय पात्र का मुख खुला रखना चाहिये। ढकने से क्वाथ गुरु हो जाता है जो पीने से हानिकर होता है —'अपिधानमुखे पात्रे जलं दुर्जरतां व्रजेत्। तस्मादावरणं त्यक्त्वा क्वाथादीनां विनिश्चयः ॥' ( शार्ङ्ग. )। क्वाथ की मात्रा उत्तम ८ तो०, मध्यम ६ तो० और हीन ४ तो० बतायी गई है, यथा—'मात्रोत्तमा पलेन स्यात्त्रिभिरक्षैस्तु मध्यमा। जघन्या तु पलार्द्धेन स्नेहक्वाथौषधेषु च ॥' क्वाथ कब और कितनी मात्रा में पीना चाहिये, इस विषय में शार्ङ्गधर का मत है — 'आहाररसपाके च संजाते द्विपलोन्मितम्।' अर्थात् आहार के पूर्ण पाक हो जाने पर २ पल अर्थात् ८ तो० क्वाथ पीना चाहिये। यदि क्वाथ में प्रक्षेप द्रव्य छोड़ना हो तो

उसके लिए निम्नलिखित नियम व्यवहार में लाया जाता है—'क्वाथे क्षिपेत्सितामंशैश्चतुर्थाष्टमषोडशैः। वातपित्तकफातंके विपरीतं मधु स्मृतम्॥ जीरकं गुग्गुलुं क्षारं लवणं च शिलाजतु। हिङ्गु त्रिकटुकं चैव क्वाथे शाणोन्मितं क्षिपेत्॥ क्षीरं घृतं गुडं तैलं मूत्रं चान्यद्द्रवं तथा। कल्कं चूर्णादिकं क्वाथे निक्षिपेत्कर्षसंमितम्॥' अतः व्यवहार में एक मात्रा क्वाथ पीने के लिए आजकल २ तो० द्रव्य में आधा सेर (३२ तो०) जल मिला कर क्वाथ पकाया जाता है और १ छटाँक (४ तो०) शेष रहने पर छान कर पी लिया जाता है। अधिक मात्रा में क्वाथ बना कर अरिष्ट, तैल, घृत और भावना आदि कार्य में लाया जाता है। सुश्रुत ने चिकित्सास्थान के ३१ वें अध्याय में इसका वर्णन विस्तृत रूप से किया है।

*** द्रव्यादापोथितात्तोये तत्पुनर्निशि[1] संस्थितात्॥**
**कषायो योऽभिनिर्याति स शीतः समुदाहृतः।**

**(४)** शीत [ Cold Infusion ] का लक्षण — कूटे हुए द्रव्य को शीतल जल में रात भर रख दे। प्रातःकाल द्रव्य को हाथ से मसल कर छान ले, इसे शीतकषाय कहा जाता है।

**विमर्श**—शार्ङ्गधर में कहा गया है — 'क्षुण्णं द्रव्यपलं सम्यक् षड्भिर्नीरपलैः प्लुतम्। निशोषितं हिमः स स्यात्तथा शीतकषायकः॥' अर्थात् ४ तोले द्रव्य को कूट कर २४ तोले (६ गुने) जल में मिला कर एक मिट्टी के पात्र में ढक कर रख दे। प्रातःकाल हाथ से मसल कर छान ले। यह शीतकषाय है। इसकी मात्रा ८ तो० होती है। इसमें प्रक्षेप क्वाथ के नियम के अनुसार डाला जाता है।

*** क्षिप्त्वोष्णतोये मृदितं तत् फाण्टं परिकीर्तितम्[2]॥ )**

**(५)** फाण्ट [ Hot Infusion ] का लक्षण — द्रव्य को जौ कुट कर उष्ण जल में डाल कर हाथ से मसल ले। जब औषध का सार जल में चला आता है तो इसे फाण्ट कहा जाता है।

**विमर्श**—अन्यत्र फाण्ट का लक्षण यह है —'क्षुण्णे द्रव्यपले सम्यग् जलमुष्णं विनिःक्षिपेत्। मृत्पात्रे कुडवोन्मानं ततस्तु स्रावयेत्पटात्॥ स स्याच्चूर्णद्रवः फाण्टस्तन्मानं द्विपलोन्मितम्। सितामधुगुडादींश्च क्वाथवत्तत्र निःक्षिपेत्॥' अर्थात् ४ तोले द्रव्य को आग पर खौलते हुये १६ तोले जल में छोड़ कर उतार लें। मसल कर ८ तो० की मात्रा में प्रयोग करें। उपर्युक्त स्वरसादि के लक्षणसम्बन्धी श्लोक चरकसंहिता के अन्दर प्रक्षिप्त रूप में माने जाते हैं।

**तेषां यथापूर्वं बलाधिक्यम्, अतः कषायकल्पना व्याध्यातुरबलापेक्षिणी, न त्वेवं खलु सर्वाणि सर्वत्रोपयोगीनि भवन्ति॥ ७॥**

पञ्चविध कषाय-कल्पना के गुणों में तारतम्य — इन पञ्चविध कषाय-कल्पनाओं में यथापूर्व अधिक बलवान (गुरु) होते हैं। इसलिये इन कषाय-कल्पनाओं का प्रयोग व्याधि और रोगी के बल पर निर्भर करता है क्योंकि सभी कषाय-कल्पनायें सभी रोगों में लाभकारी नहीं होती हैं॥ ७॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने 'यथापूर्व' पर टीका करते हुये स्पष्ट किया है कि फाण्ट से अधिक शीत, शीत से अधित शृत, शृत से अधिक कल्क और कल्क से अधिक स्वरस बलवान होता है तथा बलाधिक्य का अभिप्राय गुरुताधिक्य बताया है। अभिप्राय यह है कि ये कल्पनायें यथापूर्व पाचन में गुरु होती हैं। इसीलिये इनका प्रयोग रोग तथा रोगी के बल पर निर्भर करता है। उदाहरणार्थ बलवान रोग या रोगी में स्वरस का प्रयोग किया जाता है क्योंकि उसमें द्रव्य का सर्वाधिक सार भाग होता

---

१. 'प्रतप्ते निशि' इति पा.। २. अयं कोष्ठस्थः पाठश्चक्रासंमतः।

है। तथा इसके विपरीत होने पर क्रमशः बाद की कषाय-कल्पनाओं का प्रयोग होता है अन्यथा औषधि के गुरु होने से रोगी के बल का भ्रंश होने तथा दोष के बढ़ने की सम्भावना रहती है।

इसी विषय पर आगे विवेचन करते हुये **चक्रपाणि** ने यह मत प्रकट किया है कि सभी पुरुषों में स्वरसादि-कल्पनाओं का प्रयोग सम्भव भी नहीं है क्योंकि कुछ लोग स्वरस-द्वेषी होते हैं। ऐसी स्थिति में प्रयोग करने से अरुचि होने का भय रहता है। अन्त में **चक्रपाणि** ने इस तथ्य की ओर भी ध्यान दिलाया है कि कषाय-कल्पनायें केवल रोग तथा रोगी के बल पर ही निर्भर नहीं होतीं अपितु वह द्रव्य पर भी निर्भर करती हैं। उदाहरणार्थ उन्होंने मेध्य रसायन का निम्नांकित प्रकरण प्रस्तुत किया है—'मण्डूकपर्ण्याः स्वरसः प्रयोज्यः, क्षीरेण यष्टीमधुकस्य चूर्णम्। रसो गुडूच्यास्तु समूलपुष्प्याः, कल्कः प्रयोज्यः खलु शङ्खपुष्प्याः॥' (चि. अ. १)। इसमें मण्डूकपर्णी का स्वरस, मधुयष्टी का चूर्ण इत्यादि प्रयोग करने को बताया है। यहाँ कषाय-कल्पनायें द्रव्य पर निर्भर कर रही हैं।

**पञ्चाशन्महाकषाया इति यदुक्तं तदनुव्याख्यास्यामः, तद्यथा—जीवनीयो बृंहणीयो लेखनीयो भेदनीयः सन्धानीयो दीपनीय इति षट्कः कषायवर्गः, बल्यो वर्ण्यः कण्ठ्यो हृद्य इति चतुष्कः कषायवर्गः, तृप्तिघ्नो[1]ऽर्शोघ्नः कुष्ठघ्नः कण्डूघ्नः क्रिमिघ्नो विषघ्न इति षट्कः कषायवर्गः, स्तन्यजननः स्तन्यशोधनः शुक्रजननः शुक्रशोधन इति चतुष्कः कषायवर्गः, स्नेहोपगः[2] स्वेदोपगो वमनोपगो विरेचनोपग आस्थापनोपगोऽनुवासनोपगः शिरोविरेचनोपग इति सप्तकः कषायवर्गः, छर्दिनिग्रहणस्तृष्णानिग्रहणो हिक्कानिग्रहण इति त्रिकः कषायवर्गः, पुरीषसंग्रहणीयः पुरीषविरजनीयो[3] मूत्रसंग्रहणीयो मूत्रविरजनीयो मूत्रविरेचनीय इति पञ्चकः कषायवर्गः, कासहरः श्वासहरः शोथहरो ज्वरहरः श्रमहर इति पञ्चकः कषायवर्गः, दाहप्रशमनः शीतप्रशमन उदर्दप्रशमनोऽङ्गमर्दप्रशमनः शूलप्रशमन इति पञ्चकः कषायवर्गः, शोणितस्थापनो[4] वेदनास्थापनः संज्ञास्थापनः प्रजास्थापनो वयःस्थापन इति पञ्चकः कषायवर्गः, इति पञ्चाशन्महाकषाया महतां च कषायाणां लक्षणोदाहरणार्थं व्याख्याता भवन्ति।**

**तेषामेकैकस्मिन् महाकषाये दश दशावयविकान् कषायाननुव्याख्यास्यामः, तान्येव पञ्च कषायशतानि भवन्ति॥ ८॥**

## (३) पचास महाकषाय तथा पांच सौ कषाय

## (Fifty Classes of Decoctives & Five Hundred Decoctives)

पचास महाकषाय — पूर्वोक्त पचास महाकषायों का अब व्याख्यान किया जा रहा है। वे निम्नांकित हैं—

---

१. 'तृप्तिः श्लेष्मरोगः, येन तृप्तमिवात्मानं मन्यते, तद्घ्नं तृप्तिघ्नम्' चक्रः। २. 'स्नेहोपगानीति स्नेहस्य सर्पिरादेः स्नेहनक्रियायां सहायत्वेनोपगच्छन्तीति स्नेहोपगानि, एवं वमनोपगादौ व्याख्येयं, शिरोविरेचनोपगे तु शिरोविरेचनप्रधानान्येव द्रव्याणि बोद्धव्यानि' चक्रः। ३. 'पुरीषस्य विरजनं दोषसंबन्धनिरासं करोतीति पुरीषविरजनीयः, एवं मूत्रविरजनीयेऽपि व्याख्येयम्' चक्रः। ४. 'शोणितस्य दुष्टस्य दुष्टिमपहृत्य तं प्रकृतौ स्थापयतीति शोणितस्थापनं, वेदनायां संभूतायां तां निहत्य शरीरं प्रकृतौ स्थापयतीति वेदनास्थापनं, संज्ञां ज्ञानं च स्थापयतीति संज्ञास्थापनं, प्रजोपघातकं दोषं हत्वा प्रजां स्थापयतीति प्रजास्थापनं, वयस्तरुणं स्थापयतीति वयःस्थापनम्' चक्रः। 'शोणितं स्थापयति अतिप्रवृत्तं स्तम्भयतीति शोणितस्थापनम्' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

**क.** ( १ ) जीवनीय, ( २ ) बृंहणीय, ( ३ ) लेखनीय, ( ४ ) भेदनीय, ( ५ ) सन्धानीय, ( सन्धानकारक ), ( ६ ) दीपनीय, इस प्रकार ६ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**ख.** ( ७ ) बल्य, ( ८ ) वर्ण्य, ( ९ ) कण्ठ्य, ( १० ) हृद्य, इस प्रकार ४ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**ग.** ( ११ ) तृप्तिघ्न, ( १२ ) अर्शोघ्न, ( १३ ) कुष्ठघ्न, ( १४ ) कण्डूघ्न, ( १५ ) कृमिघ्न, (१६) विषघ्न, इस प्रकार ६ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**घ.** ( १७ ) स्तन्यजनन, ( १८ ) स्तन्यशोधन, ( १९ ) शुक्रजनन, ( २० ) शुक्रशोधन, इस प्रकार ४ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**ङ.** ( २१ ) स्नेहोपग, ( २२ ) स्वेदोपग, ( २३ ) वमनोपग, ( २४ ) विरेचनोपग, ( २५ ) आस्थापनोपग, ( २६ ) अनुवासनोपग, ( २७ ) शिरोविरेचनोपग, इस प्रकार ७ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**च.** ( २८ ) छर्दिनिग्रहण, ( २९ ) तृष्णानिग्रहण, ( ३० ) हिक्कानिग्रहण, इस प्रकार ३ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**छ.** ( ३१ ) पुरीषसंग्रहणीय, ( ३२ ) पुरीषविरजनीय, ( ३३ ) मूत्रसंग्रहणीय, ( ३४ ) मूत्रविरजनीय, ( ३५ ) मूत्रविरेचनीय, इस प्रकार ५ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**ज.** ( ३६ ) कासहर, ( ३७ ) श्वासहर, ( ३८ ) शोथहर, ( ३९ ) ज्वरहर, ( ४० ) श्रमहर, इस प्रकार ५ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**झ.** ( ४१ ) दाहप्रशमन, ( ४२ ) शीतप्रशमन, ( ४३ ) उदर्दप्रशमन, ( ४४ ) अङ्गमर्दप्रशमन, ( ४५ ) शूलप्रशमन ( शूल को शान्त करने वाला ), इस प्रकार ५ कषाय वर्ग का वर्णन समाप्त हुआ।

**ञ.** ( ४६ ) शोणितस्थापन, ( ४७ ) वेदनास्थापन, ( ४८ ) संज्ञास्थापन, ( ४९ ) प्रजास्थापन, ( ५० ) वयःस्थापन, इस प्रकार ५ कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ। इस प्रकार इन पचास महाकषायों की लक्षण और उदाहरण के रूप में व्याख्या की गयी है। इन महाकषायों के एक-एक वर्ग के अन्तर्गत दश-दश कषायों की व्याख्या की जायगी। इस प्रकार ये ही पाँच सौ कषाय हो जाते हैं ॥ ८ ॥

**विमर्श**—यहाँ प्रथम तथा तृतीय वर्ग में ६-६ महाकषायों का, द्वितीय तथा चतुर्थ वर्ग में ४-४ महाकषायों का, पांचवें वर्ग में ७ महाकषायों का, छठे वर्ग में ३ महाकषायों का, सातवें, आठवें, नवें और दसवें वर्ग में ५-५ महाकषायों का वर्णन है। इस प्रकार पचास महाकषायों का वर्णन किया गया है।

**ॐ तद्यथा—जीवकर्षभकौ मेदा महामेदा काकोली क्षीरकाकोली मुद्गपर्णीमाषपर्ण्यौ जीवन्ती मधुकमिति दशेमानि जीवनीयानि भवन्ति ( १ ),**

**( १ )** जीवनीय [ Nutrients ] महाकषाय — जैसे ( १ ) जीवक, ( २ ) ऋषभक, ( ३ ) मेदा, ( ४ ) महामेदा, ( ५ ) काकोली, ( ६ ) क्षीरकाकोली, ( ७ ) मुद्गपर्णी ( वनमूँग ), ( ८ ) माषपर्णी ( वनउड़द ), ( ९ ) जीवन्ती तथा ( १० ) मुलेठी, इन दश औषधियों को जीवनीय गण कहते हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य जीवन ( आयु ) के लिए हितकर हो उसे जीवनीय कहते हैं। शरीर क्रियाओं में निरन्तर जो शक्ति क्षीण होती रहती है वह इन द्रव्यों से पूर्ण होती रहती है और इसी चयापचय-व्यापार से जीवन का सञ्चालन होता है। यदि क्षति की

पूर्त्ति इन द्रव्यों से न हो तो जीवन नष्ट हो जाय। अतः जीवन के लिए आवश्यक होने के कारण इन्हें 'जीवनीय' कहा गया है, यथा—'जीवनम् आयुः तस्मै हितं जीवनीयम्'। (च. द.)। दुग्ध जीवनीय द्रव्यों में सर्वोत्तम माना गया है, यथा—'प्रवरं जीवनीयानां क्षीरमुक्तम्—' (च. सू. २५)। जीवनीय द्रव्य पार्थिव, जलीय एवं प्रायः मधुररस और शीतवीर्य होते हैं, यथा—'पृथिव्यापां गुणैर्युक्तं जीवनीयमिति स्थितिः।' (र. वै. भा.)। डा० वा. ग. देसाई ने जीवनीय को Restoratives की संज्ञा दी है। कुछ लोग जीवनीय की समता Vitamins से करने लगे हैं। यूनानी मत में जीवनीय द्रव्य को 'मुगज्जी' कहते हैं।

**% क्षीरिणी राजक्षवकाश्वगन्धाकाकोलीक्षीरकाकोलीवाट्यायनीभद्रौदनीभारद्वाजीपयस्यर्ष्यगन्धा इति दशेमानि बृंहणीयानि भवन्ति (२),**

**(२)** बृंहणीय महाकषाय [ Weight-Promoting-Drugs or Roborants ]—(१) क्षीरिणी (क्षीरलता–चक्र०–क्षीरविदारी), (२) राजक्षवक (दुग्धिका–चक्र०), (३) असगन्ध, (४) काकोली, (५) क्षीरकाकोली, (६) वाट्यायनी (श्वेनबला–चक्र०–कंघी), (७) भद्रौदनी (पीतबला–चक्र०), (८) भारद्वाजी (वनकपास), (९) पयस्या (विदारीकन्द) और (१०) ऋष्यगन्धा (विधारा) इन दश औषधियों को बृंहणीयगण कहते हैं।

**विमर्श**—चरक ने बृंहण द्रव्य को शरीर में रसादि धातुओं को बढ़ा कर स्थूलता उत्पन्न करने वाला बताया है — 'बृहत्त्वं यच्छरीरस्य जनयेत्तच्च बृंहणम्' (सू० २२)। शरीर में अधिक भाग मांस का होता है। अतः ये मांस धातु को विशेष रूप से बढ़ाते हैं। गुरु, मृदु, स्निग्ध, सान्द्र, स्थूल, पिच्छिल, मन्द, स्थिर और श्लक्ष्ण गुण तथा शीतवीर्य द्रव्य प्रायः बृंहण होते हैं, यथा—'गुरु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं स्थूलपिच्छिलम्। प्रायो मन्दं स्थिरं श्लक्ष्णं द्रव्यं बृंहणमुच्यते॥' (च. सू. २२)। मांस पार्थिव होता है, यथा—'मांसं पार्थिवम्' (च. द.)। किन्तु पृथिवी में जलतत्त्व का आधिक्य होता है, यथा—'बृंहणं पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठम्' (सु. सू. ४१)। बृंहणीय द्रव्यों में मांस सर्वश्रेष्ठ बतलाया गया है, यथा—'मांसं बृंहणीयानाम्' (च. सू. २५)। 'मांसमाप्यायते मांसेन' (च. शा. ६), 'शरीरबृंहणे नान्यत् खाद्यं मांसाद्विशिष्यते' (च. सू. २७) तथा 'मांसेनोपचिताङ्गानां मासं मांसकरं परम्' (च. चि. ८)। इन द्रव्यों का प्रयोग क्षीण-कृश व्यक्तियों में शरीर की वृद्धि के लिए किया जाता है, यथा—'क्षीणाः क्षताः कृशा वृद्धा दुर्बला नित्यमध्वगाः। स्त्रीमद्यनित्या ग्रीष्मे च बृंहणीया नराः स्मृता॥' (च. सू. २२)। इसे यूनानी में 'मुसम्मिन वदन' कहते हैं।

**% मुस्तकुष्ठहरिद्रादारुहरिद्रावचातिविषाकटुरोहिणीचित्रकचिरविल्वहैमवत्य इति दशेमानि लेखनीयानि भवन्ति (३),**

**(३)** लेखनीय महाकषाय [ Weight-Reducing-Drugs or Revulsives ]—(१) नागरमोथा, (२) कूट, (३) हल्दी, (४) दारुहल्दी, (५) वच, (६) अतीस, (७) कटुकी, (८) चित्रक, (९) चिरविल्व (करञ्ज चक्र०) और (१०) हैमवती (सफेद वच) इन दश औषधियों को लेखनीय गण कहते हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य शरीर को दुबला (कृश) बनावे तथा शरीर में हलकापन लावे उसे लंघन कहते हैं, यथा—'यत्किंचिल्लाघवकरं देहे तल्लंघनं स्मृतम्' (च. सू. २२)। इसका नाम 'लेखन' या 'कर्शन' भी है, यथा—'धातून् मलान् वा देहस्य विशोष्योल्लेखयेच्च यत्। लेखनं तद्यथा क्षौद्रं नीरमुष्णं वचा यवाः॥' (शा.)। ये द्रव्य वायु और अग्नि तत्वों से बने होते हैं, यथा—'लेखनमनिलानलभूयिष्ठम्' (सु. सू. ४१) तथा लघु, तीक्ष्ण, विशद, रूक्ष, सूक्ष्म, खर, सर और

कठिनगुणयुक्त एवं उष्णवीर्य होते हैं, यथा—'लघूष्णं तीक्ष्णविशदं रूक्षं सूक्ष्मं खरं सरम्। कठिनं चैव यद् द्रव्यं प्रायस्तल्लंघनं स्मृतम्॥' (च. सू. २२)। वायु और अग्नि तत्त्व दोनों ही शोषक होते हैं तथा पृथिवी और जल (मांसतत्त्व) से विपरीत गुण वाले होने से विशेषरूप से मांसधातु को सुखाते हैं जिससे शरीर कृश होता है। बृहच्छरीर और बली पुरुषों में इसका प्रयोग होता है, यथा—'बृहच्छरीरा बलिनो लंघनीया विशुद्धिभिः' (च. सू. २२)।

**ॐ सुवहा[1]र्कोरुबूकाग्निमुखीचित्राचित्रकचिरबिल्वशङ्खिनीशकुलादनीस्वर्णक्षीरिण्य इति दशेमानि भेदनीयानि भवन्ति (४),**

**(४)** भेदनीय कषाय [ Purgatives ] — (१) सुवहा (निशोथ), (२) अर्क (मदार), (३) उरबूक (एरण्ड), (४) अग्निमुखी (लाङ्गलिया, चक्र०—कलिहारी), (५) चित्रा (दन्ती चक्र०), (६) चित्रक, (७) चिरबिल्व, (८) शङ्खिनी (श्वेतबुहा—चक्र०), (९) शकुलादनी (कटुरोहिणी-कटुका चक्र०) और (१०) स्वर्णक्षीरी (भड़भाड़) इन दश औषधियों को भेदनीय गण कहते हैं।

**विमर्श**—शार्ङ्गधर ने कटुकी को भेदन के उदाहरण में बताया है — 'मलादिकमबद्धं वा यद्बद्धं पिण्डितं मलैः। भित्त्वाऽधः पातयतिकच्छेदनं कटुकी यथा॥' शरीर से मल और दोषों को निर्हरण करने वाले को भेदन द्रव्य कहते हैं। सामान्यतः शरीर के सब स्रोतों में जमे हुए कफादि दोष और विशेषतः आँतों में जमे हुये सूखे मल को तोड़ कर ढीला कर बाहर निकालने के लिये भेदन का प्रयोग होता है।

रेचन कर्म का विस्तृत वर्णन नीचे किया जा रहा है। जो द्रव्य अधोमार्ग (गुदा) से दोषों को बाहर निकाले उसे रेचन या अधोभागहर कहते हैं, यथा—'दोषहरणमधोभागं विरेचनसंज्ञकम्' (च. क. १)। इनके द्वारा अपक्व या पक्व पुरीष आदि दोष गुदमार्ग से बाहर निकल जाते हैं, यथा—'विपक्वं यदपक्वं वा मलादि द्रवतां नयेत्। रेचयत्यपि तज्ज्ञेयं रेचनं त्रिवृता यथा॥' (शा.)। रेचन द्रव्य सर्वरस, उष्णवीर्ण, तीक्ष्ण-सूक्ष्मगुणयुक्त तथा व्यवायी और विकाशी होते हैं, यथा—'तत्रोष्णतीक्ष्णसूक्ष्मव्यवायिविकाशीन्यौषधानि•••अधःप्रवर्त्तते।' (च. क. १)। पांचभौतिक संघटन इनका पार्थिवाप्य होता है। पृथ्वी और जल महाभूत गुरु होते हैं और गुरुत्व के कारण अधोगामी स्वभाव के होते हैं, अतः ये नीचे की ओर से दोषों को बाहर निकालते हैं, यथा—'विरेचनद्रव्याणि पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठानि, पृथिव्यापो गुर्व्यः ताः गुरुत्वादधो गच्छन्ति तस्माद्विरेचनमधोगुणभूयिष्ठमनुमानात्' (सु. सू. १४)। तथापि यह कर्म प्रभावजन्य माना गया है क्योंकि उपर्युक्त गुणों के रहने पर भी सब द्रव्य रेचन नहीं होते, यथा—'गुरुत्वं चेह प्रभावविशेषाधिष्ठितं त्रिवृतादिसमवेतं ग्राह्यं न तु गुरुत्वमात्रम्, अन्यथा मत्स्यपिष्टान्नमसूरादीनां विरेचकत्वं स्यात्' (च. द.)।

रेचन द्रव्यों का कर्म निम्नांकित प्रकार से होता है:—१. अशोष्य पार्थिव भाग का प्रभाव बढ़ा कर यथा—पुरीषजनन द्रव्य, २. जल के शोषण में अवरोध उत्पन्न कर, ३. क्षुद्रान्त्र तथा बृहदन्त्र में क्षोभ उत्पन्न कर तथा ४. अन्त्रगत नाडी या पेशी को उत्तेजित कर। विभिन्न रेचन द्रव्यों का कर्म अन्त्र के विभिन्न भाग पर होता है और उनके प्रभावकाल में अन्तर होता है। कुछ द्रव्य शीघ्र रेचन करते हैं तथा कुछ विलम्ब से। क्षुद्रान्त्र से जिनकी क्रिया प्रारम्भ हो जाती है वे शीघ्र ही रेचनकर्म करते हैं यथा एरण्डतैल और बृहदन्त्र से जिनकी क्रिया प्रारम्भ होती है वे विलम्ब से रेचन करते हैं यथा—कुमारीसत्त्व, सनाय आदि।

---

१. 'सरला' इति यो०।

प्रायः रेचनद्रव्य मुखमार्ग से लेने पर प्रभावशाली होते हैं किन्तु कुछ द्रव्यों का कर्म अन्य मार्गों से देने पर भी प्रकट होता है यथा सनाय, एलुआ और इन्द्रायण का अधस्त्वक् ( Subcutaneous ) प्रयोग करने पर भी रेचन होता है क्योंकि इनका निर्हरण और उत्सर्ग अन्त्र से होता है। इसी प्रकार जयपाल-तैल त्वचा पर रगड़ने से ही रेचन करता है। चेनकी ( हरीतकी की एक जाति ) के संबन्ध में भी लिखा है कि हाथ में लेने से या उसकी छाया में स्थित होने से रेचन होता है। उनके रूप, रस, गन्ध तथा स्पर्श से भी रेचन होता है, यथा—'काचिदास्वाद-मात्रेण काचिद्गन्धेन भेदयेत्। काचित् स्पर्शेन दृष्ट्यान्या चतुर्धा भेदयेच्छिवा ॥' ( भा. प्र. )। श्रेष्ठ विरेचन वही है जिसमें पुरीष, पित्त, कफ और वायु इस क्रम से दोष निकलें, स्रोतों की शुद्धि हो जाय किन्तु कोई उपद्रव न हो, अग्नि दीप्त हो, शरीर में शक्ति, लघुता और प्रसन्नता का अनुभव हो, यथा—'स्रोतोविशुद्धीन्द्रियसम्प्रसादो लघुत्वमूर्जोऽग्निरनामयत्वम्। प्राप्तिश्च विट्पित्तकफानिलानां सम्यग्विरिक्तस्य भवेत् क्रमेण ॥' ( च. सि. १ )। डा० घोष ने आदर्श रेचक के गुण इस प्रकार बताये हैं 'An ideal purgative should not have any other effect except on the intestines. It should not irritate the stomach, but should become active only when it reaches the intestine. It snould not be easily absorbed so slowly that it can exert its effect throughout intestine.' (R. Ghosh–Materia Medica)

विरेचन का प्रयोग निम्नांकित प्रयोजनों के लिए किया जाता है—१. विबन्ध में पुरीषसंचय को दूर करना। २. शोथरोग में रक्तवारि को धातुओं से खींचना। ३. ज्वर में तापक्रम को कम करना। ४. रक्तभार को कम करना। ५. अर्श आदि गुदमार्ग के रोगों में पुरीषनिर्हरण में सुविधा प्रदान करना। ६. पित्त एवं पित्ताश्मरी को बाहर निकालना। ७. रक्तगत मलपदार्थ ( यूरिया, यूरिकएसिड आदि ) को बाहर निकालना। ८. अन्त्रगत क्षोभक या हानिकर पदार्थों को बाहर निकालना यथा अन्नविष, अन्त्रगत पूति, अतिसार आदि। पित्त के निर्हरण के लिये विरेचन सर्वश्रेष्ठ माना गया है, यथा—'शेषास्तु विरेच्याः—कुष्ठज्वरमेहोर्ध्वरक्तपित्त······पित्त-व्याधयो विशेषेण महारोगाध्यायोक्ताश्च, एतेषु हि विरेचनं प्रधानतममित्युक्तमग्न्युपशमेऽग्निगृहवत्' ( च. सि. २ ) तथा 'विरेचनं पित्तहराणाम्' ( च. सू. २५ )। चरक ने विरेचन द्रव्य के तीन भेद किये हैं:—१. सुखविरेचन—यथा त्रिवृत्। २. मृदुविरेचन—यथा अमलतास। ३. तीक्ष्ण-विरेचन—यथा स्नुहीदुग्ध। यथा—'त्रिवृत् सुखविरेचनानाम्, चतुरंगुलो मृदुविरेचनानाम्, स्नुकपयस्तीक्ष्णविरेचनानाम्।' आधुनिक दृष्टि से, विरेचन-द्रव्यों का निम्नांकित वर्गीकरण किया गया है:—

१. लवणविरेचन ( Saline purgatives )—लवण द्रव्य के कारण आँतों से बहुत सा जल खिंचकर अन्त्रनलिका में आ जाता है जिससे परिसरणगति बढ़ने के कारण पाखाना होता है।

इससे पुरीष पतला जलीय आता है। २. मृदुविरेचन ( Laxatives )—इनसे पुरीष कोमल होता है तथा परिसरणगति थोड़ी सी बढ़ जाती है जिससे पाखाना होता है। इसमें पुरीष अपक्व नहीं आता। इसके उदाहरण अमलतास, एरंडतैल, तुरंजबीन, गंधक, अंजीर, आलूबुखारा, हरीतकी, जैतून का तैल आदि हैं। इसे सर या अनुलोमन भी कहते हैं, यथा—'कृत्वा पाकं मलानां यद् भित्त्वा बन्धमधो नयेत्। तच्चानुलोमनं ज्ञेयं यथा प्रोक्ता हारीतकी ॥' ( शा. )। ३. सुखविरेचन ( Simple and Anthracene Purgatives )—ये न अत्यन्त मृदु होते हैं और न अत्यन्त तीक्ष्ण होते हैं। अतः सुखपूर्वक दोषों का निर्हरण करते हैं यथा त्रिवृत् ( अरुण ), एलुआ, रेवन्दचीनी, सनाय आदि। इसकी क्रिया मृदुविरेचन की अपेक्षा कुछ तीव्र होती है अतः इसके द्वारा पक्व तथा अपक्व दोनों मल निकलते हैं। इसे 'स्रंसन' भी कहते हैं, यथा—'पक्तव्यं यदपक्त्वैव श्लिष्टं कोष्ठे मलादिकम्। नयत्यधः स्रंसनं तद्यथा स्यात् कृतमालकः ॥' (शा.)। ४. तीक्ष्णविरेचन (Drastic Purgative)—ये सबकी अपेक्षा तीक्ष्ण होते हैं अतः इनकी क्रिया तीव्र होती है जिससे अन्त्र में दाह एवं मरोड़ होकर पतला मल निकलता है यथा जलापा, जयपाल, इन्द्रायण, स्नुही, त्रिवृत् ( श्याम ) आदि। इसे भेदन भी कहते हैं। ५. पित्तविरेचन ( Cholagogue Purgatives )—इनकी यकृत् और ग्रहणी पर उत्तेजक क्रिया होती है जिससे पित्त अधिक मात्रा में स्रुत होकर पुरीष के साथ बाहर निकलता है यथा पारद, एलुआ, रेवन्दचीनी, कुटकी आदि। यूनानी में मृदुविरेचन को 'मुलय्यिन' तथा तीक्ष्णविरेचन को 'मुसहिल' कहते हैं।

**मधुकमधुपर्णीपृश्निपर्ण्यम्बष्ठकीसमङ्गामोचरसधातकीलोध्रप्रियङ्गुकट्फलानीति दशेमानि सन्धानीयानि भवन्ति ( ५ ),**

**( ५ )** सन्धानीय महाकषाय [ Union-Promoters ] — ( १ ) मुलेठी, ( २ ) गिलोय, ( ३ ) पिठिवन, ( ४ ) अम्बष्ठकी ( पाठा ), ( ५ ) मजीठ, ( ६ ) मोचरस, ( ७ ) धाय का फूल, ( ८ ) लोध, ( ९ ) प्रियङ्गु और ( १० ) कायफर इन दश औषधियों को सन्धानीय गण कहते हैं।

**विमर्श**—भग्न या विच्छिन्न रक्त, मांस अस्थि आदि धात्वयवों को जोड़ने में सहायक द्रव्य 'सन्धानीय' कहलाता है, यथा—'सन्धानाय भग्नसंयोजनाय हितं सन्धानीयम्' ( ग. )। सन्धानीय गण में विशेषतः कषाय द्रव्य हैं जो विच्छिन्न धात्ववयवों को संकुचित कर परस्पर मिला देते हैं, यथा—'व्रणं कषायः सन्धत्ते' ( सु. सू. १५ )।

*** पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकश्रृङ्गवेराम्लवेतसमरिचाजमोदाभल्लातकास्थिहिङ्गुनिर्यासा इति दशेमानि दीपनीयानि भवन्ति ( ६ ),**

**इति षट्कः कषायवर्गः ॥ ९ ॥**

**( ६ )** दीपनीय महाकषाय [ Stomachics and Digestives ] — ( १ ) पिप्पली, ( २ ) पीपरामूल, ( ३ ) चव्य, ( ४ ) चित्रक, ( ५ ) अदरख, ( ६ ) अम्लवेतस, ( ७ ) मरिच, ( ८ ) अजमोदा, ( ९ ) भिलावा की गुठली तथा ( १० ) हिङ्गु, इन दश औषधियों को दीपनीय गण कहते हैं। यह ६ महाकषायों का वर्णन समाप्त हुआ ॥ ९ ॥

**विमर्श**—'पचेन्नामं वह्निकृच्च दीपनं तद्यथा मिशिः।' ( शा. ) के अनुसार जो द्रव्य अग्नि को दीप्त कर आम का पाचन करे उसे दीपन द्रव्य कहते हैं। यह क्षुधा उत्पादक है परन्तु पाचक नहीं है। ये द्रव्य आग्नेय होते हैं। सम्भवतः दीपन द्रव्य क्षुधा-रस ( Psychic or Appetite juice ) को बढ़ा देते हैं तथा इसी से भूख लगती है और इससे पाचन की अवस्था प्रारम्भ हो जाती है। इसे यूनानी में 'मुस्तही' और आधुनिक चिकित्सा-पद्धति में 'Stomachics' कह सकते हैं। शार्ङ्गधर ने दीपन के लिए शतपुष्पा का उदाहरण दिया है।

चरक ने केवल दीपनीय महाकषाय का वर्णन किया है पाचनीय महाकषाय का नहीं। जब कि शार्ङ्गधर, भावप्रकाश इत्यादि ग्रन्थों में दीपन तथा पाचन दो कर्मों का अलग-अलग वर्णन किया गया है। वस्तुतः दीपन और पाचन एक ही कर्म की अवस्थायें माननी चाहिये। अतएव चरकोक्त दीपनीय महाकषाय में ही पाचन द्रव्यों का भी अन्तर्भाव समझना चाहिये। शार्ङ्गधर के अनुसार पाचन की परिभाषा निम्नलिखित है—'पचत्यामं न वह्निं च कुर्याद्यत्तद्धि पाचनम्। नागकेशरवद् विद्याद्……।' पाचन द्रव्य आमाशयिक रस के स्राव को बढ़ाकर पाचन कराते हैं। आधुनिक चिकित्सा-पद्धति के अनुसार इन्हें **Digestives** कह सकते हैं।

दीपन और पाचन सम्बन्धी विस्तृत विवरण नीचे दिया जा रहा है। जिन द्रव्यों से अग्नि (जाठराग्नि) दीप्त होती (बढ़ती) है उसे 'दीपन' कहते है, यथा—'दीपनाय वह्नेरुद्दीपनाय हितम्' (ग.)। 'दीपनम् अन्तरग्नेः संधुक्षणं तस्मै हितं दीपनीयम्' (यो.)। अग्नि मन्द होने पर भूख कम हो जाती और पुरुष भोजन कम करता है। ऐसी स्थिति में प्रयुक्त होने पर ये द्रव्य लाभकर होते हैं और इनमें भूख बढ़ती है किन्तु इनसे अन्न का पाचन नहीं होता, यथा—'यदग्नि-कृत् पचेन्नामं दीपनं तद्यथा घृतम्। दीपनं ह्यग्निकृत्त्वामं कदाचित् पाचयेन्न वा॥' (अ. हृ. ७)। ये द्रव्य आग्नेयस्वभाव, कटु, अम्ललवणरस, उष्णवीर्य तथा तीक्ष्ण-उष्ण-लघुगुण युक्त होते हैं, यथा—'दीपनमग्निभूयिष्ठं तत्समानत्वात्' 'पित्तलान् रसान् गुणांश्च दीपनीयम्, तदाग्नेयम्।' (र. वै. ४) तथा 'कटुकाम्ललवणान् रसान्, तीक्ष्णोष्णलघून् गुणांश्चाश्रितमिति, तदग्निनैव निर्वर्त्यम्' (भा.)। कुछ आचार्यों ने इनमें वायु और पृथिवी का बाहुल्य माना है, यथा—'पृथिव्यनिलबाहुल्याद्दीपनं परिचक्ष्महे' (भा.)। मेरे विचार से इसमें अग्नि और वायु की प्रधानता होती है अतएव प्रारम्भ में अग्नि कम रहने पर दीपन कार्य करता है किन्तु जब अग्नि बढ़ जाती है तब उष्णता से वायु की शान्ति हो जाती है। समान-वायु का कार्य अग्नि-संधुक्षण है, यथा—'समानेनावधूतोऽग्निरुदर्यः पवनेन तु। काले भुक्तं समं सम्यक् पचत्यायुर्विवृद्धये॥' (च. चि. १५) और लोक में भी अग्नि का दीपन वायु के द्वारा होता है। इसके उदाहरण सौंफ, मरिच आदि हैं।

आधुनिक दृष्टि से, आमाशय का स्राव प्राणदा के स्रावक सूत्रों से नियन्त्रित होता है। प्राणदा नाडी को उत्तेजित करने से आमाशयिक रस का स्राव बढ़ जाता है। प्रयोगों द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि आमाशय में भोजन न रहने पर भी केवल रूप या गन्ध से प्रेरित वात के प्रभाव के कारण आमाशय का स्राव होने लगता है। प्राणदा नाडी के स्रावक सूत्र की उत्तेजना से जो स्राव होता है उसे 'क्षुधारस' (**Psychic or appetite juice**) कहते हैं। इसीसे भूख लगती है और इससे पाचन की अवस्था भी प्रारम्भ हो जाती है किन्तु वास्तविक पाचन आगे होने वाले स्राव से होता है, यथा—**'It is evident that sensation of taste, odour, etc reflexly stimulates the secretory fibres of vagus, the secretion so induced is termed psychic or appetite secretion. This secretion initiates gastric digestion which is supplemented by further secretion arising in the stomach itself'. ( R. Ghosh–Materia Medica )**। मेरे विचार से दीपन द्रव्य क्षुधारस को बढ़ाते हैं। कटु, अम्ल आदि द्रव्य प्राणदा को उत्तेजित करते हैं और उससे क्षुधारस का स्राव बढ़ जाता है। दीपन द्रव्य निम्नांकित प्रकार से कार्य करता है:— १. मुखगत नाड़ियों को उत्तेजित कर क्षुधारस बढ़ाने से—यथा रुचिकर भोजन, कटु, तिक्त आदि। २. प्राणदा के स्रावक सूत्रों को उत्तेजित करने से—यथा पाइलोकार्पाइन आदि। ३. आमाशय के

( Fundus ) को उत्तेजित करने से—यथा मद्य। ४. आमाशय के मुद्रिकाभाग ( Pylorus ) उत्तेजित करने से—यथा मांससत्त्व आदि। क्षार भोजन के पूर्व प्रयुक्त होने से आमाशयिक रस को बढ़ाते हैं। यूनानी में दीपन द्रव्यों को 'मुश्तही' भी कहते हैं।

अभ्यवहरण ( बुभुक्षा ) और जरण ( पाचन ) ये दोनों जठराग्नि के कार्य हैं। इन्हीं दोनों कार्यों के आधार पर दीपन-पाचन का विभाग किया गया है। दीपन द्रव्यों से अभ्यवहरण शक्ति बढ़ती है और पाचनद्रव्यों से जरणशक्ति बढ़ती है। इसी को कुछ आचार्यों ने यह भी लिखा है कि जो अग्नि को दीप्त करे किन्तु आम ( अपक्व अन्न ) का पाचन न करे उसे दीपन कहते हैं। सुश्रुत ने सामान्य-विशेष न्याय से ( अग्निवर्धक होने से ) आग्नेय द्रव्यों को दीपन माना है। ऐसा प्रतीत होता है कि दीपन-पाचन दोनों को दृष्टि में रख कर सुश्रुत ने ऐसी व्यवस्था की है। नागार्जुन ने भी ऐसा ही किया है। किन्तु इस प्रकार पाञ्चभौतिक संघटन की दृष्टि से दोनों का भेद स्पष्ट नहीं होता। कुछ आचार्य पृथिवी और वायु की अधिकता से दीपन तथा वायु और अग्नि की अधिकता से पाचन कर्म मानते हैं। अन्यत्र एक दृष्टान्त द्वारा दोनों के भेद को स्पष्ट करने की चेष्टा की गई है। जिस प्रकार एक ही अग्नि पाक में विभिन्न रूपों से भिन्न-भिन्न कार्य करती है उसी प्रकार जठराग्नि भी विभिन्न रूपों में भिन्न-भिन्न कार्यों के सम्पादन में समर्थ होती है। जैसे दीपक में स्थित अग्नि केवल प्रकाश का कार्य कर सकती है किन्तु उससे रसोई बनाने का कार्य नहीं हो सकता इसी प्रकार इन्धन की अग्नि से ओदन का पाक-कर्म तो होता है किन्तु उससे प्रकाश नहीं हो सकता। आढमल्ल ने इसका समाधान प्रभाव से किया है।

इस प्रकार विभिन्न आचार्यों के विविध मतों के पर्यालोचन से इतना तो स्पष्ट हो ही जाता है कि दीपन और पाचन वस्तुतः एक ही कर्म की दो अवस्थायें हैं। दीपन प्रथम और पाचन द्वितीय अवस्था है। दीपन में अग्नि कम उद्दीप्त रहती है अतः उसमें इतनी शक्ति नहीं होती कि उससे पाचन का कार्य हो सके, उससे केवल भूख लगती है, जैसे दीपक से केवल प्रकाश हो सकता है उससे पाककर्म नहीं हो सकता क्योंकि उसमें ताप की मात्रा कम होती है। पाचन में अग्नि अधिक उद्दीप्त होती है जिससे पाचन का कर्म तो होता है किन्तु उससे क्षुधा की संज्ञा जाग्रत नहीं होती क्योंकि इसके लिए मृदु और विशिष्ट अग्नि चाहिए ठीक उसी प्रकार जैसे प्रकाश के लिए ताप मृदु और विशिष्ट रूप का होना चाहिए। पाञ्चभौतिक संघटन की दृष्टि से भी, दीपन-पाचन अग्निवाय्वात्मक हैं किन्तु दीपन में वायु की प्रधानता है और पाचन में अग्नि की। लोक में भी वायु के द्वारा अग्नि का दीपन होता है और अग्नि के द्वारा वस्तुओं का पाचन।

**ऐन्द्रयृषभ्यतिरसर्ष्यप्रोक्तापयस्याश्वगन्धास्थिरारोहिणीबलातिबला इति दशेमानि बल्यानि भवन्ति (७),**

**( ७ )** बल्य महाकषाय [ Tonics ] — ( १ ) ऐन्द्री ( गोरक्षकर्कटी-चक्र० ), ( २ ) ऋषभी ( शूकशिम्बा-चक्र०, केवांच का बीज ), ( ३ ) अतिरसा ( शतावरी-चक्र० ), ( ४ ) ऋष्यप्रोक्ता ( मांसपर्णी ), ( ५ ) पयस्या ( क्षीरविदारी या काकोली चक्र० ), ( ६ ) असगन्ध, ( ७ ) स्थिरा ( सरिवन ), ( ८ ) रोहिणी ( कडुकी ), ( ९ ) बला तथा ( १० ) अतिबला ( कंघी ), इन दश औषधियों को बल्य कहते हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य शरीर के बल ( शक्ति-Vitality ) को बढ़ाते हैं उन्हें 'बल्य' कहते हैं। बल ओज का कार्य माना गया है। ओज के ही कारण शरीर में बल रहता है। बल के अभाव में शरीर अपने कर्मों में असमर्थ तथा क्रमशः नष्ट हो जाता है। इसके दो वर्ग किये गये हैं:— ( क ) सामान्य—ये शरीर के सभी अङ्गों की सामान्यतः शक्ति बढ़ाते हैं यथा कपिकच्छू,

शतावरी आदि। ये धातुवर्धक द्रव्य हैं, अतः इनसे ओज अधिक बनने के कारण शरीर को बल अधिक मिलता है। ( ख ) विशिष्ट—कुछ द्रव्य विशिष्ट अङ्गों को बल देते हैं यथा—आमाशय—तिक्त द्रव्य, हृदय—अर्जुन, पेशी—कषायाम्ल, सुषुम्ना—कुपीलु, नाडीसंस्थान—तगर, रक्त—लौह। यूनानी में बल्य द्रव्यों को 'मुकव्वी' कहते हैं।

**चन्दनतुङ्गपद्मकोशीरमधुकमञ्जिष्ठासारिवापयस्यासितालता इति दशेमानि वर्ण्यानि भवन्ति ( ८ ),**

**( ८ )** वर्ण्य महाकषाय [ Complexion-Promoters ] — ( १ ) चन्दन ( श्वेत चन्दन ), ( २ ) तुङ्ग, ( नागकेशर ), ( ३ ) पद्मक ( पद्मकाठ ), ( ४ ) खस, ( ५ ) मुलेठी, ( ६ ) मजीठ, ( ७ ) सारिवा ( अनन्तमूल ), ( ८ ) पयस्या ( क्षीरविदारी ), ( ९ ) सिता ( श्वेत दूर्वा ), तथा ( १० ) लता ( श्याम दूर्वा ) इन दश औषधियों को वर्ण्य कहा जाता है।

**विमर्श**—शरीर के वर्ण को प्राकृत अवस्था में लाने वाले द्रव्य को वर्ण्य गण कहा जाता है। अष्टाङ्गसंग्रह में भी लगभग यही द्रव्य वर्ण्य माने गये हैं—'चन्दनतुङ्गपयस्यासितालतामधुकपद्मकोशीरम्। वर्ण्यो गणोऽयमुदितो मञ्जिष्ठासारिवासहितः॥' ( सू. अ. १५ )। सुश्रुत ने सू० अ० ३८ में लोध्रादिगण और एलादिगण को वर्णप्रसादन कहा है। भ्राजक पित्त के कारण अवभासिनी त्वचा में वर्ण की स्थिति होती है। पित्त का विकार ( वृद्धि या क्षय ) होने पर त्वचा का वर्ण विकृत हो जाता है। इसके कारण त्वचा का वर्ण पीत, रक्त, नील हो जाता है। वायु और कफ भी विकृत होकर भ्राजक पित्त के प्रमाण में अन्तर उत्पन्न कर क्रमशः श्यावारुण तथा शुक्लवर्ण उत्पन्न करते हैं। पित्त दुष्ट होकर रक्त को भी दूषित करता है और उससे भी त्वचा के वर्ण में विकार आते हैं। रक्ताल्पता से भी त्वचा का वर्ण पांडुर हो जाता है। वर्ण्य द्रव्य इन सब विकारों में लाभकर होता है। ये द्रव्य विशेषरूप से पित्त को ठीक करते हैं और उसके द्वारा रक्त की भी शुद्धि होती है। इनमें सारिवा, मञ्जिष्ठा, चन्दन आदि मुख्य हैं। रसवैशेषिक ने 'वर्ण्य' के लिए 'वर्चस्य' शब्द का प्रयोग किया है।

**सारिवेक्षुमूलमधुकपिप्पलीद्राक्षाविदारीकैटर्यहंसपादीबृहतीकण्टकारिका इति दशेमानि कण्ठ्यानि भवन्ति ( ९ ),**

**( ९ )** कण्ठ्य महाकषाय [ Voice-Promoters ] — ( १ ) सारिवा ( अनन्तमूल ), ( २ ) ईख की जड़, ( ३ ) मुलेठी, ( ४ ) पिप्पली, ( ५ ) मुनक्का, ( ६ ) विदारीकन्द, ( ७ ) कायफल, ( ८ ) हंसपदी, ( ९ ) वनभंटा तथा ( १० ) कण्टकारी ( रेंगनी ), इन दश औषधियों को कण्ठ्य कहा जाता है।

**विमर्श**—कण्ठ ( स्वर ) को ठीक करने वाले द्रव्य को 'कण्ठ्य' या 'स्वर्य' कहते हैं, यथा—'कण्ठाय हितं कण्ठ्यम्' ( यो. ) तथा 'कण्ठस्थितस्वराय हितं कण्ठ्यम्' ( ग. )। स्वर के विकार (स्वरभेद) यों तो त्रिदोषजन्य होते हैं किन्तु उन सब में कफ की प्रधानता होती है। कण्ठ्य द्रव्य कफघ्न और कफनिःसारक होने से कण्ठ को शुद्ध करते हैं।

*** आम्राम्रातकलिकुचकरमर्दवृक्षाम्लाम्लवेतसकुवलबदरदाडिममातुलुङ्गानीति दशेमानि हृद्यानि भवन्ति ( १० ),**

**इति चतुष्कः कषायवर्गः ॥ १० ॥**

**( १० )** हृद्य महाकषाय [ Cardiac Tonics ] — ( १ ) आम, ( २ ) आमड़ा, ( ३ ) बड़हर, ( ४ ) करौंदा, ( ५ ) वृक्षाम्ल, ( ६ ) अम्लवेतस, ( ७ ) कुवल ( बड़ी बेर ), ( ८ ) बदर ( बेर ), ( ९ ) दाडिम ( खट्टा अनारदाना ), ( १० ) मातुलुङ्ग, ये दश औषधियाँ हृद्य हैं। इस प्रकार इन चार महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ ॥ १० ॥

**विमर्श**—हृदय चेतनास्थान है तथा उसमें पर ओज की स्थिति मानी गई है। यही ओज जीवन का आधार है। इसके अतिरिक्त, हृदय रस-रक्त का संवाहक यन्त्र होने से शरीर धातुओं के पोषण में प्रमुख भाग लेता है। यद्यपि इसका संकोच-विकास स्वतः हुआ करता है तथापि इसकी क्रियाओं का नियमन नाडीकेन्द्रों के द्वारा होता है। दो केन्द्र हृत्कार्य का नियन्त्रण करते है:—एक रोधक और दूसरा वर्धक। रोधक केन्द्र प्राणदा ( परसांवेदनिक ) नाडी के द्वारा हृदय की गति को कम करता है तथा वर्धक केन्द्र सांवेदनिक सूत्रों द्वारा उसकी गति को बढ़ाता है। इस प्रकार दोनों केन्द्रों के परस्पर विरोध एवं सहयोग से हृत्कार्य का नियमन होता रहता है।

आयुर्वेदीय दृष्टिकोण से, वात, पित्त और कफ इन तीनों का विशिष्ट स्थान हृदय है। प्राणवायु, साधक पित्त एवं अवलम्बक कफ का स्थान हृदय बतलाया गया है। प्राणवायु ( Oxygen ) हृदय में विशेषरूप से रहता है। इसमें तनिक भी कमी होने से हृत्पेशी ठीक कार्य नहीं कर सकती। प्राणवायु के उचित परिमाण में रहने पर हृदयस्थ साधक पित्त प्रोटीन ( मांसतत्त्व ) तथा कार्वोहाइड्रेट ( शाकतत्त्व ) का पाचन ( रूपान्तर ) करता है जिससे ऊष्मा और शक्ति प्राप्त होती है। हृदयस्थ अवलम्बक कफ हृदय के विश्राम एवं परिश्रम के समय हृदय को आवश्यक शक्ति ( Rest & Reserve force ) प्रदान करता है। इसका क्षय होने पर श्वासकष्ट, शोथ आदि अनेक वातिक विकार उत्पन्न हो जाते हैं।

हृदय को बल प्रदान करने वाले द्रव्य हृद्य ( Cardiac Tonic ) कहलाते हैं यथा अर्जुन, स्वर्ण, मुक्ता आदि। ये द्रव्य हृदयगत ओज एवं अवलम्बक कफ को बढ़ाते हैं, अतः अधिकांश हृद्य द्रव्य शीतवीर्य होते हैं। इनसे हृदय को स्थायी शक्ति प्राप्त होती है और उसकी गति में स्थिरता आती है। कुछ द्रव्य उष्णवीर्य भी होते हैं जो ऊष्मा उत्पन्न करतेहैं और जिनसे हृदय को कार्यकारी शक्ति प्राप्त होती है। इसके उदाहरण वनपलाण्डु, करवीरमूल आदि हैं।

हृदय को उत्तेजित कर उसकी गति को बढ़ाने वाले द्रव्य हृदयोत्तेजक ( Cardiac Stimulant ) कहलाते हैं यथा अद्रिनिलीन, सोम आदि। ये द्रव्य निम्नांकित प्रकार से कार्य करते हैं:—१. सांवेदनिक केन्द्र को उत्तेजित करने से—यथा कोकेन, मानसिक भावावेश आदि। २. नाडियों को उत्तेजित करने से—यथा सोम, सूची आदि। ३. नाडीगण्डों पर कार्य करने से—यथा तम्बाकू आदि। ४. हृत्पेशी पर कार्य करने से—यथा कैफीन, हृत्पत्री ( अतिमात्रा में ) आदि। ये द्रव्य उष्ण और रूक्ष गुण वाले होते हैं जिससे वायु और पित्त दोनों की वृद्धि होती है। पित्त ऊष्मा को और वायु गति को बढ़ा देता है। गति बढ़ने पर भी उष्ण और रूक्ष ये दोनों गुण ओज के विपरीत हैं अतः हृदयस्थ ओज पर हानिकर प्रभाव होता है।

हृदय को अवसादित कर उसकी गति को कम करने वाले द्रव्य हृदयावसादक ( Cardiac depressant ) कहलाते हैं यथा अहिफेन, हृत्पत्री आदि। ये द्रव्य भी रूक्षता से वात को बढ़ाते हैं किन्तु यह वात प्रभावतः हृदय को अवसादित करता है जिससे उसकी गति मन्द हो जाती है। गति कम होने से कफ का संचय होता है और उसका अवलम्बन कर्म होने के कारण तथा ओज के समान गुण होने के कारण इन द्रव्यों से हृदय को कुछ विश्राम और शक्ति प्राप्त होती है। इनका अतिमात्रा में प्रयोग करने पर हृल्लास, अरुचि, छर्दि, अतिसार, मन्द नाडी आदि विषाक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं। ये द्रव्य निम्नांकित प्रकार से अपना कर्म करते हैं:—१. प्राणदा-नाडीकेन्द्र को प्रभावित करने से—यथा वत्सनाभ, हृत्पत्री, कुपीलु आदि। २. नाडीगण्डों पर कार्य करने से—यथा तम्बाकू ( अल्प मात्रा में ) आदि। ३ नाडियों पर कर्म करने से—यथा हृत्पत्री आदि। ४. हृत्पेशी पर कर्म करने से—यथा हृत्पत्री, वत्सनाभ, पीयूषग्रन्थि आदि।

धमनियों में रक्तभार बढ़ाने वाले द्रव्य रक्तभार-वर्धक कहलाते हैं, यथा कुपीलु, हृत्पत्री आदि। ये द्रव्य उष्णवीर्य होते हैं जिससे पित्त बढ़ कर समानधर्मी रक्त ( भार ) को बढ़ा देता है। कुछ द्रव्य लघुता और रूक्षता से वायु को बढ़ा कर हृदय की गति बढ़ा देते हैं तथा रक्तवाहिनियों में संकोच उत्पन्न करते हैं जिससे रक्तभार बढ़ जाता है। रक्तभार निम्नांकित कारणों से बढ़ता है:- १. सूक्ष्म धमनियों के संकोच से। २. हृदय का रक्तनिर्यात बढ़ने से। ३. रक्त का परिमाण बढ़ने से। ४. रक्त की सान्द्रता बढ़ने से। इनके विपरीत कारणों से रक्तभार कम होता है। रक्तभार-वर्धक द्रव्य निम्नांकित प्रकार से कार्य करते हैं:—१. रक्तवाहिनी-चालक-केन्द्र को उत्तेजित करने से—यथा कुपीलु, हृत्पत्री आदि। २. रक्तवाहिनी-चालक नाडियों पर कार्य करने से—यथा अद्रिनिलीन, सोम आदि। ३. रक्तवाहिनियों की पेशियों पर कर्म करने से—यथा हृत्पत्री, पीयूषीन आदि। विशेषतः रक्तवाहिनियों में संकोच उत्पन्न कर ये द्रव्य रक्तभार को बढ़ाते हैं अतः इन्हें रक्तवाहिनी-संकोचक ( Vaso-constrictors ) कहते हैं।

रक्तभार को कम करने वाले रक्तभारशामक कहलाते हैं यथा सर्पगन्धा आदि। इनमें कुछ द्रव्य तो शीतवीर्य एवं पित्तसंशोधन होते हैं जिससे रक्त ( भार ) की शान्ति होती है और कुछ द्रव्य रूक्ष और लघु होने के कारण वायु को बढ़ाते हैं जिससे रक्तवाहिनियों का प्रसार होकर रक्तभार कम होता है। ये द्रव्य निम्नांकित प्रकार से कर्म करते हैं:—१. रक्तवाहिनी-चालक-केन्द्र को अवसादित करने से—यथा मादक द्रव्य आदि। २. धमनी-पेशियों पर कार्य करने से—यथा सोमल ( अतिमात्रा में )। ३. रक्त का परिमाण घटा कर यथा रक्तमोक्षण, रेचन, स्वेदन आदि। स्वेदन से प्रथम तो रक्तभार उष्णता के कारण बढ़ता है किन्तु बाद में स्वेदागम से जलांश के निकलने पर रक्त की सान्द्रता बढ़ जाने के कारण वह कम हो जाता है। ये द्रव्य विशेषतः रक्तवाहिनियों का प्रसार कर कार्य करते हैं अतः रक्तवाहिनी-प्रसारक ( Vaso-dilators ) कहलाते हैं।

**ॐ नागरचव्यचित्रकविडङ्गमूर्वागुडूचीवचामुस्तपिप्पलीपटोलानीति दशेमानि तृप्तिघ्नानि भवन्ति ( ११ ),**

**( ११ )** तृप्तिघ्न महाकषाय [ Appetisers ] — ( १ ) सोंठ, ( २ ) चव्य, ( ३ ) चित्रक, ( ४ ) वायविडङ्ग, ( ५ ) मूर्वा, ( ६ ) गिलोय, ( ७ ) वच, ( ८ ) नागरमोथा, ( ९ ) पिप्पली, ( १० ) पटोल, ये दश औषधियाँ तृप्तिघ्न होती हैं।

**विमर्श**—तृप्ति कफ का एक नानात्मज ( विशिष्ट ) विकार है जिसमें आमाशय कफ से परिपूर्ण होने के कारण ( पेट ) भरा ऐसा प्रतीत होता है और पुरुष कुछ खाने की इच्छा नहीं करता और भोजन से द्वेष ( भक्तद्वेष ) होने लगता है। यथा—'चिन्तयित्वा तु मनसा दृष्ट्वा श्रुत्वापि भोजनम्। द्वेषमायाति यो जन्तुर्भक्तद्वेषः स उच्यते॥' डा० घोष ने इसका वर्णन इस प्रकार किया है—'Deficiency may be due to disease of the stomach, When less acid is secreted, or may be due to accumulation of mucus, as happens in chronic gastritis' ( R. Ghosh–Matria medica ) इस विकार को नष्ट करने वाले द्रव्य 'तृप्तिघ्न' कहलाते हैं जैसे शुण्ठी, चित्रक आदि। यथा –'तृप्तिः श्लेष्मविकारः येन तृप्तमिवात्मानं मन्यते, तद्घ्नं तृप्तिघ्नम्' ( च. द. )। 'तृप्तिः श्लेष्मविकारभेदः, तन्नाशकम्' ( ग. ), ये द्रव्य उष्णवीर्य, रूक्षगुण एवं कटु-तिक्त-कषायरस होते हैं जिससे कफ का शमन होता है। कविराज योगीन्द्रनाथ सेन ने 'तृप्ति' को 'अरोचक' मानकर 'तृप्तिघ्न' द्रव्य को 'अरोचकहर' बतलाया है, यथा—'तृप्तिं हन्तीति तृप्तिघ्नम्, अनन्नाभिनन्दनात् तृप्तिरिव तृप्तिररोचकः, स च श्लेष्मजो

विकारः' ( यो. ) । आचार्य यादवजी ने भी इसी का अनुसरण किया है क्योंकि 'तृप्तिघ्न' प्रकरण में ही उन्होंने 'अरोचकहर' तथा रोचन द्रव्यों का निर्देश उदाहरणरूप में किया है।

रुचि ( Relish ) वस्तुतः पुरुष की महास्रोत विशेषतः मुख तथा आमाशय की अवस्था पर निर्भर करती है, इसमें भोजन तो आदमी कर लेता है किन्तु उसमें स्वाद नहीं मालूम होता। इस विकार को 'अरुचि' कहते हैं, यथा—'प्रक्षिप्तं तु मुखे चान्नं जन्तोर्न स्वदते मुहुः। अरोचकः स विज्ञेयः'। इसे दूर करने वाले द्रव्य 'रोचन' 'रुचिकर' या 'अरोचकहर' कहे जाते हैं। अरोचक की उत्पत्ति तीनों दोषों से बतलाई गई है तथापि कफ की प्रधानता देखी जाती है। इसके कारण मुख का स्वाद भी बदल जाता है। वात, पित्त और कफ के कारण क्रमशः कषाय, कट्वम्ल तथा लवण रस की प्रतीति मुख में होती है, यथा—'कषायवक्त्रश्च मतोऽनिलेन। कट्वम्लमुष्णं विरसं च पूति पित्तेन विद्याल्लवणं च वक्त्रम्॥' ( मा. नि. )। शारीर दोषों के अतिरिक्त कुछ मानस कारण भी होते हैं। एक ही वस्तु निरन्तर सेवन करते रहने से भी अरुचि हो जाती है, यथा—'सातत्यात् स्वाद्वभावाद्वा पथ्यं द्वेष्यत्वमागतम्। कल्पनाविधिभिस्तैस्तैः प्रियत्वं गमयेत् पुनः॥' मानस भाव के आधार पर ही रुचिकर पदार्थों को 'स्वादु', यथा—'भुक्त्वा च यत् प्रार्थयते पुनस्तत् स्वादु भोजनम्', 'प्रिय', 'हृद्य' आदि संज्ञायें दी गई हैं। चरक का हृद्यगण, यथा—'हृदयाय मनसे हितं हृद्यम्' ( यो. ) वस्तुतः रोचन गण है। अम्ल द्रव्यों को रोचन बतलाया गया है। खट्टे पदार्थ स्वभावतः रुचिकर और रुचिवर्धक होते हैं। इसका कारण यह है कि बोधक कफ के कारण द्रव्यों का स्वाद प्रतीत होता है किन्तु मलभूत कफ के आधिक्य से जब यह आच्छन्न हो जाता है तब इसकी क्रिया न होने से अरुचि हो जाती है। अम्ल द्रव्य पार्थिव और आग्नेय होने के कारण बोधक कफ को उत्तेजित करते हैं किन्तु अग्नितत्त्व की उपस्थिति के कारण कफ का आवरण नहीं होने देते।

**ॐ कुटजबिल्वचित्रकनागरातिविषाभयाधन्वयासकदारुहरिद्रावचाचव्यानीति दशेमान्यर्शोघ्नानि भवन्ति ( १२ ),**

**( १२ )** अर्शोघ्न महाकषाय [ Anti-Hemorrhoidals ] — ( १ ) कुटज, ( २ ) बिल्व, ( ३ ) चित्रक, ( ४ ) सोंठ, ( ५ ) अतीस, ( ६ ) हर्रे, ( ७ ) जवासा ( हिंगुआ ), ( ८ ) दारुहल्दी, ( ९ ) वच, ( १० ) चव्य, ये दश औषधियाँ अर्श रोग को दूर करती हैं।

**विमर्श**—यकृत् के विकार से प्लीहारिणी-सिरागत रक्तसंवहन ( Portal-circulation ) में अवरोध उत्पन्न हो जाता है जिसके कारण गुदास्थित सिराओं में रक्त संचित होने के कारण 'अंकुर' उत्पन्न होते हैं। इन्हें 'अर्श' कहते है। अर्श के कारण-दोष को शान्त कर अंकुरों को नष्ट करने वाले द्रव्यों को 'अर्शोघ्न' कहते हैं। इनमें जो द्रव्य शीतवीर्य एवं कषाय होने के कारण रक्तस्तम्भन भी करते हैं, उन्हें 'रक्तार्शोघ्न' तथा जो द्रव्य उष्णवीर्य होने के कारण कफवात ( कफजन्य श्लेष्मस्राव तथा वातजन्य वेदना ) को शान्त करते हैं, उन्हें 'वातार्शोघ्न' कहते हैं। दारुहरिद्रा, नागकेशर आदि 'रक्तार्शोघ्न' द्रव्यों के उदाहरण हैं।

**ॐ खदिराभयामलकहरिद्रारुष्करसप्तपर्णारग्वधकरवीरविडङ्गजातीप्रवाला इति दशेमानि कुष्ठघ्नानि भवन्ति ( १३ ),**

**( १३ )** कुष्ठघ्न महाकषाय [ Curative of Dermatosis ] — ( १ ) खदिर, ( २ ) हर्रे, ( ३ ) आँवला, ( ४ ) हल्दी, ( ५ ) भिलावा, ( ६ ) सप्तपर्ण ( छतिवन ), ( ७ ) अमलतास, ( ८ ) कनेर, ( ९ ) वायविडङ्ग, ( १० ) चमेली की पत्ती, ये दश औषधियाँ कुष्ठ रोग को दूर करती हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत ने आरग्वधादिगण, त्रिफला, त्रिकटु और लाक्षादिगण को कुष्ठनाशन बताया है। आयुर्वेद में 'कुष्ठ' शब्द समस्त त्वग्दोषों ( Skin-diseases ) का वाचक है, यथा—'कुत्सितं तिष्ठति त्वक् यस्मिन् तत् कुष्ठम्' अतः सामान्यतः सभी त्वग्दोषों में लाभकर द्रव्यों को 'कुष्ठघ्न' कहते हैं। कुष्ठ में दोष वात, पित्त और कफ तथा दूष्य रक्त, मांस, लसीका एवं त्वक् होते हैं। विशेषतः पित्त प्रधान होता है और वह रक्त को मुख्यतः दूषित करता है किन्तु यह रक्त-पित्त-विकार अत्युग्र नहीं होता, अतएव यह रोग चिरक्रिय ( Chronic ) माना गया है। इसलिए त्रिदोषहर मुख्यतः रक्तशोधक द्रव्य कुष्ठघ्न होते हैं यथा खदिर, भल्लातक आदि।

**चन्दननलदकृतमालनक्तमालनिम्बकुटजसर्षपमधुकदारुहरिद्रामुस्तानीति दशेमानि कण्डूघ्नानि भवन्ति ( १४ ),**

**( १४ )** कण्डूघ्न महाकषाय [ Anti-Pruritics ] — ( १ ) चन्दन ( सफेद ), ( २ ) नलद ( जटामांसी, चक्र० ), ( ३ ) अमलतास, ( ४ ) नक्तमाल ( लताकरञ्ज ), ( ५ ) नीम, ( ६ ) कुटज, ( ७ ) सरसों, ( ८ ) मुलेठी, ( ९ ) दारुहल्दी, ( १० ) नागरमोथा, ये दश औषधियां कण्डू ( Itching ) को दूर करती हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत ने आरग्वधादि और पटोलादिगण को कण्डूघ्न तथा एलादिगण को कण्डू-नाशन माना है। जो द्रव्य कण्डू ( खुजली ) को दूर करे उसे कण्डूघ्न कहते हैं। कण्डू कफ के आधिक्य से होती है और इसका अधिष्ठान त्वचा या कला होता है। अतः कफशामक एवं त्वचा के लिए हितकर द्रव्य इस कर्म के लिये प्रयुक्त होते हैं—यथा चन्दन, उशीर, निम्ब आदि।

**अक्षीवमरिचगण्डीरकेबुकविडङ्गनिर्गुण्डीकिणिहीश्वदंष्ट्रावृषपर्णिकाखुपर्णिका इति दशेमानि क्रिमिघ्नानि भवन्ति ( १५ ),**

**( १५ )** कृमिघ्न महाकषाय [ Anthelmintics ] — ( १ ) अक्षीव ( अब्दकः ( नागरमोथा ) शोभाञ्जनो वा ( या सहिजन ) चक्रः ), ( २ ) मरिच, ( ३ ) गण्डीर ( शमटशाकं-चक्र० ), ( ४ ) केबुक, ( ५ ) वायविडङ्ग, ( ६ ) सिन्दुवार, ( ७ ) किणिही ( कटभी चक्र० ), ( ८ ) गोखरू, ( ९ ) वृषपर्णिका ( मूषाकर्णी भेद चक्र० ), ( १० ) मूषाकर्णी, ये दश औषधियाँ कृमियों को दूर करती हैं।

**विमर्श**—च. वि. अ. ७ में २० प्रकार के कृमिरोगों का वर्णन है। जो द्रव्य शरीर के बाह्य तथा आभ्यन्तर कृमियों को नष्ट करे तथा उन्हें बाहर निकाले उसे 'कृमिघ्न' कहते हैं। वर्णन की सुविधा के लिये इन्हें तीन वर्गों में विभाजित कर देते हैं:—( क ) अन्तःकृमिघ्न ( Anthelmintic or Vermicide ), ( ख ) बाह्यकृमिघ्न ( Insecticide ), ( ग ) कृमिनिःसारक (Vermifuge)। ये शरीर के भीतर विशेषतः अन्त्र में स्थित कृमियों को नष्ट करते हैं। इनसे कृमियों की मृत्यु न भी हो तो वे अवसादित या मूर्च्छित अवश्य हो जाते हैं। अतः इनसे अन्त्र में क्षोभ तथा शारीर धातुओं को भी हानि पहुँचने की आशंका रहती है। इसलिए इनका प्रयोग ऐसी मात्रा में किया जाता है जिससे कृमि मर भी जायँ और शरीर पर कोई हानिकर प्रभाव भी न हो, यथा—'An ideal anthelmintic is one whose value depends not only upon its poisonous effects upon the parasites in the intestinal canal, but also upon its harmlessness as regards the patient'—( R. Ghosh–Materia medica. ) और इसीलिये इनके प्रयोग के बाद शीघ्र ही विरेचन दिया जाता है जिससे कृमि के साथ-साथ अवशिष्ट द्रव्य भी बाहर निकल जाता है।

ये दो वर्गों में विभाजित किये जाते हैं—१. विशिष्ट ( Specific )—जिस द्रव्य का किसी

विशिष्ट कृमि पर विशिष्ट कर्म होता है उसे 'विशिष्ट अन्तःकृमिघ्न' कहते हैं यथा–चौहार, पलाशबीज आदि गण्डूपद कृमि ( Round worm ) के लिये, तथा विडंग, पूग आदि स्फीत कृमि ( Tape worm ) के लिये, आदि। २. सामान्य ( General )—इन द्रव्यों का सामान्य रूप से सब कृमियों पर सामान्य प्रभाव होता है। वस्तुतः ये प्रकृतिविघात का कार्य करते हैं जिससे अन्त्र की परिस्थिति कृमियों के जीवन और विकास के लिये अनुकूल नहीं रह जाती। ये द्रव्य कटुतिक्त, कषाय, क्षार और उष्ण होते हैं, यथा—'प्रकृतिविघातस्त्वेषां कटुतिक्तकषायक्षारोष्णानां द्रव्याणामुपयोगः यच्चान्यदपि श्लेष्मपुरीषप्रत्यनीकभूतं तत् स्यात् इति प्रकृतिविघातः' ( च. वि. ७ )। यूनानी में कृमिघ्न द्रव्यों को 'कातिल दीदान' कहते हैं।

जो द्रव्य महास्रोत के बाहर स्थित यूका, लिक्षा आदि कृमियों को नष्ट करें उन्हें 'बाह्यकृमिघ्न' कहते हैं यथा धत्तूर, पारद आदि। ये द्रव्य तीक्ष्ण एवं मादक होते हैं जिससे कृमि संज्ञारहित हो जाते हैं या मर जाते हैं। जो द्रव्य कृमियों को बाहर निकालें उन्हें 'कृमिनिःसारक' कहते हैं। चरक ने इन्हें 'अपकर्षक' कहा है। मार्गभेद से ये चार भेदों में विभक्त किए गये हैं—वमन, विरेचन, आस्थापन और शिरोविरेचन, यथा—'स्थानगतानां तु कृमीणां भेषजेनापकर्षणं न्यायतः। तच्चतुर्विधं, तद्यथा—शिरोविरेचनं वमनं विरेचनमास्थापनमित्यपकर्षणविधिः' ( च. वि. ७ )। वमन से आमाशयस्थ, विरेचन से अन्त्रस्थ, आस्थापन से मलाशयस्थ तथा शिरोविरेचन से शिरोनासागत कृमि बाहर निकलते हैं। इन द्रव्यों के उदाहरण तत्तत् प्रकरणों में देखना चाहिये, तथापि इनमें विरेचन द्रव्यों का ही अधिक प्रयोग होता है यथा इन्द्रयव, चिरायता आदि।

**हरिद्रामञ्जिष्ठासुवहासूक्ष्मैलापालिन्दीचन्दनकतकशिरीषसिन्धुवारश्लेष्मातका इति दशेमानि विषघ्नानि भवन्ति ( १६ ),**

**इति षट्कः कषायवर्गः ॥ ११ ॥**

**( १६ )** विषघ्न महाकषाय [ Anti-dotes ] — ( १ ) हल्दी, ( २ ) मजीठ, ( ३ ) सुवहा ( निशोथ ), ( ४ ) छोटी इलायची, ( ५ ) पालिन्दी ( काला निशोथ ), ( ६ ) चन्दन, ( ७ ) कतक ( निर्मली ), ( ८ ) शिरीष, ( ९ ) निर्गुण्डी, ( १० ) लसोड़ा ( श्लेष्मातको बहुवारः ), ये दश औषधियाँ विषघ्न होती हैं। इस प्रकार यह छ महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

**विमर्श**—चक्रपाणि ने अन्य स्थल में सुवहा का अर्थ निशोथ किया है परन्तु यहाँ सुवहा का अर्थ 'रास्ना हाफरमाली वा' किया है। एकरूपता की दृष्टि से सुवहा का अर्थ उपर्युक्त श्लोक में 'निशोथ' ही रक्खा गया है। सुश्रुतसंहिता में लोध्रादि, अर्कादि, एलादि, पटोलादि, उत्पलादि, त्र्यादिगणों को विषघ्न बताया गया है। विषप्रभाव को नष्ट करने वाले द्रव्यों को 'विषघ्न' या 'अगद' कहते हैं यथा शिरीष आदि। यूनानी में विषघ्न द्रव्यों को 'तिरियाक्' और 'फ़ादजहर' कहते हैं।

**वीरणशालिषष्टिकेक्षुवालिकादर्भकुशकाशगुन्द्रेत्कटकत्तृणमूलानीति दशेमानि स्तन्यजननानि भवन्ति ( १७ ),**

**( १७ )** स्तन्यजनन महाकषाय [ Galactogogues ] — ( १ ) वीरण ( खस ), ( २ ) शालि चावल, ( ३ ) सांठी चावल, ( ४ ) इक्षुबालिका ( खागलिका–चक्र० ), ( ५ ) दर्भ ( डाभ ), ( ६ ) कुश, ( ७ ) काश, ( ८ ) गुन्द्रा ( गुलुंच चक्र० ), ( ९ ) इत्कट, ( १० ) कत्तृण ( रोहिस तृण ), ये दश औषधियाँ स्तन्यजनन हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत ने काकोल्यादिगण को स्तन्यजनन और विदारीकन्द को स्तन्यवृद्धिकर माना है ( सु. सू. ३८-४६ )। स्तनों में स्तन्य ( दूध ) उत्पन्न करने या बढ़ाने वाले द्रव्य 'स्तन्यजनन' कहलाते हैं, यथा शतावरी, इक्षुमूल आदि। स्तन्य आप्य होता है अतः इसको बढ़ाने

वाले द्रव्य भी आप्य और श्लेष्मल होते हैं। इसके अतिरिक्त, नारी का स्तन्य मधुर, कषायानुरस, शीत एवं मृदु होता है यथा—'नार्यास्तु मधुरं स्तन्यं कषायानुरसं हिमम्' (सु. सू. ४५), 'स्तन्यक्षये···श्लेष्मवर्धनद्रव्योपयोगः'(सु. सू. १५)। अतः ये द्रव्य भी इन्हीं गुणों से युक्त होते हैं।

**पाठामहौषधसुरदारुमुस्तमूर्वागुडूचीवत्सकफलकिराततिक्तककटुरोहिणीसारिवा इति दशेमानि स्तन्यशोधनानि भवन्ति ( १८ ),**

**( १८ )** स्तन्यशोधन महाकषाय [ Galacto-Purifiers ] — ( १ ) पाठा, ( २ ) सोंठ, ( ३ ) देवदारु, ( ४ ) नागरमोथा, ( ५ ) मूर्वा, ( ६ ) गिलोय, ( ७ ) इन्द्रजौ, ( ८ ) चिरायता, ( ९ ) कटुकी, ( १० ) अनन्तमूल ये दश औषधियाँ दुग्ध की विकृतियों को दूर करने वाली हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत में वचादि, हरिद्रादि एवं सुरसादिगण को स्तन्यशोधन माना गया है। दूषित स्तन्य ( दूध ) को शुद्ध करने वाले द्रव्य 'स्तन्यशोधन' कहलाते हैं—'दूषितं स्तन्यं शोधयतीति स्तन्यशोधनम्।' दोष स्तन में पहुँच कर रक्त मांस को दूषित कर स्तन्य में विकार उत्पन्न करता है, अतः स्तन्यशोधन द्रव्य रक्तशोधक होते हैं और साथ ही वात, पित्त एवं कफ दोषों को भी शान्त करते हैं—यथा देवदारु ( वातहर ), सारिवा ( पित्तहर ) और शुण्ठी ( कफहर )।

**❀ जीवकर्षभककाकोलीक्षीरकाकोलीमुद्गपर्णीमाषपर्णीमेदावृद्धरुहाजटिलाकुलिङ्गा इति दशेमानि शुक्रजननानि भवन्ति ( १९ ),**

**( १९ )** शुक्रजनन महाकषाय [ Semeno or Spermo-Poietic ] — ( १ ) जीवक, ( २ ) ऋषभक, ( ३ ) काकोली, ( ४ ) क्षीरकाकोली, ( ५ ) वनमूंग, ( ६ ) वनउड़द, ( ७ ) मेदा, ( ८ ) वृद्धरुहा ( शतावरी ), ( ९ ) जटिला ( जटामांसी, उच्चटा चक्र० ), ( १० ) कुलिङ्ग ( उच्चटाभेद चक्र० ), ये दश औषधियाँ शुक्र को उत्पन्न करने वाली होती हैं।

**विमर्श—चक्रपाणि** ने वृक्षरुहा पाठ होने पर 'वन्दाक' अर्थ किया है। शुक्रजनन—शुक्र धातु को बढ़ाने वाले द्रव्य 'शुक्रजनन' या 'शुक्रल' कहलाते हैं, यथा—'यस्माच्छुक्रस्य वृद्धिः स्याच्छुक्रलं तु तदुच्यते। यथाऽश्वगंधा मुसली शर्करा च शतावरी॥' ( शा. )। शुक्र आप्य ( सौम्य ), स्निग्ध, मधुर, शीत, द्रव आदि गुणों से युक्त होता है, यथा—'शुक्रं चाप्यम्' ( च. द. ), 'स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगन्धि च शुक्रम्।' ( सु. शा. २ ), 'स्निग्धं घनं पिच्छिलं च मधुरं चाविदाहि च। रेतः शुद्धं विजानीयात्॥' ( च. वि. ३० )। अतः शुक्रवर्धक द्रव्य भी इन्हीं गुणों से युक्त होते हैं—यथा जीवक आदि। शुक्रक्षय में इन द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है, यथा—'शुक्रक्षये क्षीरसर्पिषोरुपयोगो मधुरस्निग्धसमाख्यातानां चापरेषां द्रव्याणाम्' ( च. शा. ६ )। यह देहबलकर होता है। चरक ने शुक्र को शुक्रजनन बतलाया है यथा—'शुक्रं शुक्रेण' ( च. शा. ६ ), उसमें भी नक्र ( घड़ियाल ) का शुक्र सर्वश्रेष्ठ कहा गया है, 'नक्ररेतो वृष्याणाम्' ( च. सू. २५ )। यूनानी में शुक्रजनन द्रव्यों को 'मुवल्लिद मनी' कहते हैं।

**❀ कुष्ठैलवालुककट्फलसमुद्रफेनकदम्बनिर्यासेक्षुकाण्डेक्षिवक्षुरकवसुकोशीराणीति दशेमानि शुक्रशोधनानि भवन्ति ( २० ),**

**इति चतुष्कः कषायवर्गः॥ १२॥**

**( २० )** शुक्रशोधन महाकषाय [ Semeno or Spermo-Purifiers ] — ( १ ) कूठ, ( २ ) एलुवा, ( ३ ) कायफर, ( ४ ) समुद्रफेन, ( ५ ) कदम्ब का गोंद, ( ६ ) ईख, ( ७ ) काण्डेक्षु, ( ८ ) तालमखाना (कोकिलाक्ष चक्र०), ( ९ ) वसुक (वसुहट्टकः, चक्र०), ( १० ) खस, ये दश औषधियाँ शुक्र को शुद्ध करने वाली हैं। इस प्रकार यह चार महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ॥ १२॥

**विमर्श**—जो द्रव्य शुक्रगत दोषों को दूर कर शुक्र को शुद्ध करते हैं उन्हें शुक्रशोधन कहते हैं यथा कुष्ठ, कट्फल आदि ।

**मृद्वीकामधुकमधुपर्णीमेदाविदारीकाकोलीक्षीरकाकोलीजीवकजीवन्तीशालपर्ण्य इति दशेमानि स्नेहोपगानि भवन्ति ( २१ ),**

**( २१ )** स्नेहोपग महाकषाय [ Adjuvants in Oleation Therapy ] — ( १ ) मुनक्का, ( २ ) मुलेठी, ( ३ ) गिलोय, ( ४ ) मेदा, ( ५ ) विदारीकन्द, ( ६ ) काकोली, ( ७ ) क्षीरकाकोली, ( ८ ) जीवक, ( ९ ) जीवन्ती, ( १० ) सरिवन, ये दश औषधियाँ स्नेहन कर्म करने में सहायता पहुँचाती हैं ।

**विमर्श**—जो द्रव्य स्नेहन द्रव्यों की शक्ति को बढ़ाते ( उनके सहायक रूप में प्रयुक्त होते ) है उन्हें स्नेहोपग कहते हैं यथा—मृद्वीका, मुलेठी आदि ।

**शोभाञ्जनकैरण्डार्कवृश्चीरपुनर्नवायवतिलकुलत्थमाषबदराणीति दशेमानि स्वेदोपगानि भवन्ति ( २२ ),**

**( २२ )** स्वेदोपग महाकषाय [ Adjuvants in Sudation Therapy ] — ( १ ) सहिजन, ( २ ) एरण्ड, ( ३ ) मदार, ( ४ ) वृश्चीर ( श्वेतपुनर्नवा चक्र० ), ( ५ ) पुनर्नवा ( रक्त ), ( ६ ) यव, ( ७ ) तिल, ( ८ ) कुलत्थ, ( ९ ) उड़द, ( १० ) बेर, ये दश औषधियाँ स्वेदन कर्म में सहायता पहुँचाती हैं ।

**विमर्श**—स्वेदन कर्म में सहायक द्रव्यों को स्वेदोपग कहते हैं—'स्वेदस्य उप सहायत्वेन गच्छति इति स्वेदोपगम्' यथा—शोभाञ्जन, एरण्ड आदि । कविराज गंगाधर ने इस कर्म को प्रभावजन्य बतलाया है, यथा—'स्वेदोपगानि प्रभावात्' ( गं. ) ।

**⊛ मधुमधुककोविदारकर्बुदारनीपविदुलबिम्बीशणपुष्पीसदापुष्पाप्रत्यक्पुष्पा इति दशेमानि वमनोपगानि भवन्ति ( २३ ),**

**( २३ )** वमनोपग महाकषाय [ Adjuvants in Emetic Therapy ] — ( १ ) मधु, ( २ ) मुलेठी, ( ३ ) कोविदार ( लाल कचनार ), ( ४ ) कर्बुदार ( श्वेत कचनार-चक्र० ), ( ५ ) नीप (कदम्ब), ( ६ ) विदुल (हिज्जल-चक्र०), ( ७ ) बिम्बी ( कुन्दुरु), ( ८ ) शणपुष्पी (घण्टारवा-चक्र०, बनसनई ), ( ९ ) सदापुष्पी ( अर्क-चक्र० मदार ), ( १० ) प्रत्यक्पुष्पी (अपामार्ग-चक्र०), ये दश औषधियाँ वमन कर्म में सहायक होती हैं अर्थात् वमन द्रव्य की इन औषधियों को मिला कर पिलाने पर सम्यक् वमन होता है ।

**विमर्श**—वमन में सहायक द्रव्यों को 'वमनोपग' कहते हैं यथा मधु, लवण, मुलेठी आदि । इनमें कुछ उनकी शक्ति को बढ़ाते हैं यथा मधु, लवण और कुछ उपद्रवों से रक्षा करते हैं यथा मुलेठी आदि । वमन द्रव्यों में मधु-सैन्धव का प्रयोग सर्वत्र निर्दिष्ट है । मधु कफ का विलयन करता है और सैन्धव छेदन करता है, यथा—'सर्वेषु तु मधु सैन्धवं कफविलयनच्छेदार्थं वमनेषु विदध्यात्' ( च. क. १ ) । इस प्रकार कफदोष के निर्हरण में ये सहायक होते हैं ।

**⊛ द्राक्षाकाश्मर्यपरूषकाभयामलकबिभीतककुवलबदरकर्कन्धुपीलूनीति दशेमानि विरेचनोपगानि भवन्ति ( २४ ),**

**( २४ )** विरेचनोपग महाकषाय [ Adjuvants in Purgative Therapy ] — ( १ ) मुनक्का, ( २ ) गम्भारी का फल, ( ३ ) फालसा, ( ४ ) हर्रे, ( ५ ) आँवला, ( ६ ) बहेरा, ( ७ ) कुवल ( बड़ी बेर ), ( ८ ) बदर ( बेर ), ( ९ ) कर्कन्धु ( झड़बेर ), ( १० ) पीलू, ये दश औषधियाँ विरेचन कर्म में सहायक होती हैं ।

**विमर्श**—विरेचन के साथ प्रयुक्त होने वाले उपयोगी द्रव्यों को 'विरेचनोपग' कहते हैं, यथा द्राक्षा आदि। ये द्रव्य विरेचन की शक्ति को बढ़ाते तथा उनमें उत्पन्न होने वाले क्षोभ एवं अन्य उपद्रवों को शान्त रखते हैं।

**त्रिवृद्बिल्वपिप्पलीकुष्ठसर्षपवचावत्सकफलशतपुष्पामधुकमदनफलानीति दशेमान्यास्थापनोपगानि भवन्ति ( २५ ),**

**( २५ )** आस्थापनोपग महाकषाय [ Adjuvants in Non-oily Enemata ] — ( १ ) निशोथ, ( २ ) बेल, ( ३ ) पिप्पली, ( ४ ) कूठ, ( ५ ) सरसों, ( ६ ) वच, ( ७ ) इन्द्रजौ, ( ८ ) सौंफ, ( ९ ) मुलेठी, ( १० ) मैनफल, ये दश औषधियाँ आस्थापन बस्ति में सहायता पहुँचाती हैं।

**विमर्श**—आस्थापन कर्म में सहायक द्रव्यों को 'आस्थापनोपग' कहते हैं यथा त्रिवृत्, इन्द्रयव आदि। ये प्रमाथी स्वभाव के होते हैं और स्रोतों से दोषों को निकालने में सहायता करते हैं।

**रास्नासुरदारुबिल्वमदनशतपुष्पावृश्चीरपुनर्नवाश्वदंष्ट्राग्निमन्थश्योनाका इति दशेमान्यनुवासनोपगानि भवन्ति ( २६ ),**

**( २६ )** अनुवासनोपग महाकषाय [ Adjuvants in Oily-Enemata ] — ( १ ) रास्ना, ( २ ) देवदारु, ( ३ ) बेल, ( ४ ) मैनफल, ( ५ ) सौंफ, ( ६ ) श्वेत पुनर्नवा, ( ७ ) पुनर्नवा ( लाल ), ( ८ ) गोखरू, ( ९ ) अरणी, ( १० ) सोनापाठा, ये दश औषधियाँ अनुवासन कर्म में सहायक होती हैं।

**विमर्श**—जो अनुवासन कर्म में सहायक होते हैं वे 'अनुवासनोपग' कहलाते हैं, यथा रास्ना, देवदारु आदि। ये वातशामक होते हैं।

**ज्योतिष्मतीक्षवकमरिचपिप्पलीविडङ्गशिग्रुसर्षपापामार्गतण्डुलश्वेतामहाश्वेता इति दशेमानि शिरोविरेचनोपगानि भवन्ति ( २७ )**

**इति सप्तकः कषायवर्गः ॥ १३ ॥**

**( २७ )** शिरोविरेचनोपग महाकषाय [ Adjuvants in Errhines ] — ( १ ) मालकांगनी, ( २ ) क्षवक ( छिक्काकारक चक्र०–नकछिकनी ), ( ३ ) मरिच, ( ४ ) पिप्पली, ( ५ ) वायविडङ्ग, ( ६ ) सहिजन, ( ७ ) सरसों, ( ८ ) अपामार्ग के बीज, ( ९ ) श्वेता ( अपराजिता-चक्र० ), ( १० ) महाश्वेता ( अपराजिताभेदः चक्र०–नील अपराजिता ), ये दश औषधियाँ शिरोविरेचन कर्म में सहायक होती हैं। इस प्रकार यह सात कषायवर्ग का वर्णन समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

*** जम्ब्वाम्रपल्लवमातुलुङ्गाम्लबदरदाडिमयवयष्टिकोशीरमृल्लाजा इति दशेमानि छर्दिनिग्रहणानि भवन्ति ( २८ ),**

**( २८ )** छर्दि-निग्रहण महाकषाय [ Anti-Emetics ] — ( १ ) जामुन की पत्ती, ( २ ) आम की पत्ती, ( ३ ) बिजौरा नीबू, ( ४ ) बेर, ( ५ ) अनार, ( ६ ) यव, ( ७ ) सांठी चावल, ( ८ ) खस, ( ९ ) मिट्टी, ( १० ) धान का लावा, ये दश औषधियाँ छर्दि ( वमन ) को रोकने वाली होती हैं।

**विमर्श**—कुछ वैद्य मिट्टी की जगह मुलतानी मिट्टी लेने की तरफ संकेत करते हैं। यूनानी चिकित्सा-पद्धति में छर्दि-निग्रहण को 'मुसक्किन' कहते हैं। सुश्रुत ने आरग्वधादि, पटोलादि और गुडूच्यादि गण को वमिनाशक बताया है। जो द्रव्य वमन को रोके तथा कारणभूत दोष को शान्त करे उसे 'छर्दिनिग्रहण' कहते हैं, यथा 'छर्दिं निगृह्णाति स्तम्भयतीति छर्दिनिग्रहणम्, व्याधिहरण-

वचनेन तद्धेतुदोषहरणमपि लभ्यते' ( ग. )। यथा जम्बू, आम्रपल्लव आदि। ये द्रव्य मुख्यतः शीत और कषाय होते हैं जिससे आमाशय की श्लेष्मल कला का क्षोभ शान्त होता है।

**नागरधन्वयवासकमुस्तपर्पटकचन्दनकिराततिक्तकगुडूचीह्रीवेरधान्यकपटोलानीति दशेमानि तृष्णानिग्रहणानि भवन्ति ( २९ ),**

**( २९ )** तृष्णानिग्रहण महाकषाय [ Anti Thirst-drugs ] — ( १ ) सोंठ, ( २ ) जवासा (हिंगुआ), ( ३ ) नागरमोथा, (४) पित्तपापड़ा, (५) चन्दन, ( ६ ) चिरायता, ( ७ ) गिलोय, ( ८ ) सुगन्धवाला, ( ९ ) धनियाँ, ( १० ) पटोल ये दश औषधियाँ प्यास को दूर करने वाली हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत ने सारिवादि, परूषकादि, उत्पलादि और त्र्यादि गण को तृष्णाशामक माना है। जो द्रव्य तृष्णा ( प्यास ) को कम करे उसे तृष्णानिग्रहण कहते हैं यथा नागरमोथा, पित्तपापड़ा आदि। सामान्यतः श्लेष्मल ग्रन्थियों के निरन्तर कफभूत स्राव से मुख की श्लेष्मल कला आर्द्र बनी रहती है किन्तु वात और पित्त के बढ़ जाने पर कफ का क्षय हो जाता है जिससे कला के शुष्क हो जाने पर मुखशोष और तृष्णा उत्पन्न होती है। अतएव तृष्णाशामक द्रव्य वातपित्तशामक होते हैं जो कारणभूत दोष ( वात और पित्त ) को शान्त कर देते हैं जिससे तृष्णा भी शान्त हो जाती है। अतिशीत ( बर्फ आदि ) का प्रयोग करने पर अग्नि की शान्ति से कुछ तात्कालिक सुख तो मिलता है किन्तु शैत्य के कारण वायु और बढ़ जाती है जिससे तृष्णा की और वृद्धि हो जाती है। तृष्णानिग्रहण द्रव्यों का कर्म दो प्रकार से होता है—१. स्थानिक—कुछ द्रव्य स्थानिक प्रयोग ( गण्डूष ) से मुखगत दोष को शान्त करते हैं जैसे इक्षुरस, क्षीर आदि, यथा—'क्षीरेक्षुरसगुडोदकसितोपलाक्षौद्रशीधुमाध्वीकैः। वृक्षाम्लमातुलुंगैर्गण्डूषास्तालुशोषघ्नाः॥' ( च. चि. २२ )। २. सामान्य—कुछ द्रव्यों का पान, व्यजन, सेक, आदि के रूप से प्रयोग होता है जिससे सामान्यतः वातपित्त दोषों का शमन होता है, यथा—'पानाभ्यञ्जनसेकेष्विष्टं मधुशर्करायुक्तम्' ( च. चि. २२ )।

**% शटीपुष्करमूलबदरबीजकण्टकारिकाबृहतीवृक्षरुहाभयापिप्पलीदुरालभाकुलीरशृङ्ग्य इति दशेमानि हिक्कानिग्रहणानि भवन्ति ( ३० ),**

**इति त्रिकः कषायवर्गः ॥ १४ ॥**

**( ३० )** हिक्का-निग्रहण महाकषाय [ Anti-Hiccough drugs ] — ( १ ) कचूर, ( २ ) पोहकरमूल, ( ३ ) बेर, ( ४ ) छोटी कटेरी, ( ५ ) बड़ी कटेरी, ( ६ ) गिलोय, ( ७ ) हर्रे, ( ८ ) पिप्पली, ( ९ ) जवासा, ( १० ) कुलीरशृंगी ( काकड़ासींगी ), ये दश औषधियाँ हिचकी को दूर करने वाली हैं। इस प्रकार यह तीन वर्ग महाकषाय का वर्णन समाप्त हुआ॥ १४॥

**विमर्श**—जो द्रव्य हिक्का ( हिचकी ) को बन्द करे वह हिक्कानिग्रहण कहलाता है। हिक्का भी श्वास के समान वात और कफ दोषों से उत्पन्न होती है किन्तु श्वास में कफ की और इसमें वात की प्रधानता रहती है। अतः हिक्कानिग्रहण द्रव्य भी उष्णवीर्य और कफवातहर होते हैं। अतएव प्रायः श्वासहर द्रव्य हिक्कानिग्रहण होते हैं यथा शटी, पुष्करमूल आदि। हिक्कानिग्रहण द्रव्य को यूनानी में 'मुसकिन फवाक' कहते हैं।

**% प्रियङ्ग्वनन्ताम्रास्थिकट्वङ्गलोध्रमोचरससमङ्गाधातकीपुष्पपद्मापद्मकेशराणीति दशेमानि पुरीषसंग्रहणीयानि भवन्ति ( ३१ ),**

**( ३१ )** पुरीषसंग्रहणीय महाकषाय [ Intestinal Astringents ] — ( १ ) प्रियङ्गु, ( २ ) अनन्ता (अनन्तमूल-चक्र०), ( ३ ) आम की गुठली, ( ४ ) कट्वङ्ग (सोनापाठा), श्योनाकः-चक्र० ( ५ ) लोध, ( ६ ) मोचरस (शाल्मलीवेष्टकः-चक्र०), ( ७ ) समङ्गा ( लज्जालु ), ( ८ ) धाय का

फूल, ( ९ ) पद्मा ( ब्राह्मणयष्टिका-चक्र०, भारङ्गी ), ( १० ) कमल का केशर, ये दश औषधियाँ पुरीष ( मल ) का संग्रहण ( धारण-निरोध ) करती हैं।

**विमर्श**—जो औषध द्रवीभूत मल को, अतिसार रोग में बार-बार निकलने वाले पुरीष को बाँध कर निकालता है उसे पुरीषसंग्रहणीय द्रव्य कहते हैं। चरकसंहिता में केवल पुरीषसंग्रहणीय महाकषाय का वर्णन मिलता है। सुश्रुत ने सांग्राहिक द्रव्यों में वायु महाभूत का प्राधान्य माना है क्योंकि वायु में शोषण की शक्ति है, जब कि बाद के संग्रह-ग्रन्थ शार्ङ्गधरसंहिता में 'ग्राही' तथा 'स्तम्भन' दो प्रकार के कर्मों का वर्णन है तथा उनके उदाहरणों में औषधियों का भी वर्णन किया गया है जैसा कि निम्नांकित श्लोकों से ज्ञात होगा—'दीपनं पाचनं यत्स्यादुष्णत्वाद् द्रवशोषकम्। ग्राहि तच्च यथा शुण्ठी जीरकं गजपिप्पली॥' तथा 'रौक्ष्याच्छैत्यात्कषायत्वाल्लघुपाकाच्च यद्भवेत्। वातकृत् स्तम्भनं तत्स्याद्यथा वत्सकटुण्टुकौ॥' ( शार्ङ्ग० )। शार्ङ्गधर के ग्राही ( उष्णवीर्य ) तथा स्तम्भन ( शीतवीर्य ) के वर्णन के आधार पर ही उसके टीकाकार आढमल्ल ने संग्राहक द्रव्यों के दो भेद ( १ ) आम-संग्राहक ( ग्राही ) तथा ( २ ) पक्वसंग्राहक ( स्तम्भन ) करके संहिता तथा संग्रह-ग्रन्थों के मत-भेदों का समाधान करने का प्रयास किया है।

ग्राही तथा स्तम्भन का निम्नांकित तुलनात्मक अध्ययन इस सम्बन्ध में सहायक होगा।

| ग्राही | स्तम्भन |
|---|---|
| १ कटुप्रधान रस | कषायप्रधान रस |
| २ उष्णवीर्य | शीतवीर्य |
| ३ अग्निमहाभूतप्रधान | वायुमहाभूतप्रधान |
| ४ वातशामक | वातकृत् ( वातवर्धक ) |

प्रायः आम दोष का संग्रहण नहीं किया जाता यथा—'न तु संग्रहणं दद्यात्पूर्वमामातिसारिणे। विबध्यमानाः प्राग्दोषा जनयन्त्यामयान् बहून्॥' किन्तु विशेष परिस्थिति में आम दोष का भी संग्रह किया जाता है, यथा—'क्षीणधातुबलश्चापि बहुदोषोऽतिनिस्रुतः। आमोऽपि स्तम्भनीयः स्यात्पाचनान्मरणं भवेत्॥' अतः अवस्थानुसार पुरीषसंग्रहणीय औषधों का प्रयोग किया जाता है। सुश्रुत ने पुरीषसंग्रहणीय के ३ भेद किये हैं—( १ ) न्यग्रोधादिगण को संग्राही के उदाहरण में, ( २ ) रोध्रादिगण को स्तम्भन के उदाहरण में और ( ३ ) प्रियंग्वादि एवं अम्बष्ठादि गण को पक्वातिसारनाशक के उदाहरण में बताया है। चरकसंहिता के जो उदाहरण दिये गये हैं वह पक्वसंग्राहक या शीतसंग्राहकवर्ग के हैं।

**जम्बुशल्लकीत्वक्कच्छुरामधूकशाल्मलीश्रीवेष्टकभृष्टमृत्पयस्योत्पलतिलकणा इति दशेमानि पुरीषविरजनीयानि भवन्ति ( ३२ ),**

**( ३२ )** पुरीषविरजनीय महाकषाय [ Correctives of Fecal-Pigments ] — ( १ ) जामुन, ( २ ) शल्लकी ( कुन्दुरु ) की छाल, ( ३ ) केंवाच, ( ४ ) महुवा, ( ५ ) शाल्मली ( सेमर ), ( ६ ) श्रीवेष्टक ( गन्धाविरोजा ), ( ७ ) भूनी हुई मिट्टी, ( ८ ) पयस्या (विदारीकन्द), ( ९ ) नील कमल, ( १० ) तिल, ये दश औषधियाँ पुरीषविरजनीय हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य पुरीष के दोषों को दूर कर उसके वर्ण को प्राकृत कर दे उसे पुरीषविरजनीय कहते हैं जैसे जम्बू, मुलेठी आदि, यथा—'पुरीषस्य विरजनं विगतं रजनं ( रागः ) रागसंबन्धनिरासः तस्मै हितं पुरीषविरजनीयम्।' पुरीष में वर्ण के विकार प्रायः पित्त के कारण होते हैं क्योंकि रञ्जन कर्म ( रञ्जक ) पित्त का है। अतः ये द्रव्य प्रायः पित्तशामक होते हैं।

*** जम्ब्वाम्रप्लक्षवटकपीतनोदुम्बराश्वत्थभल्लातकाश्मन्तकसोमवल्का इति दशेमानि मूत्रसंग्रहणीयानि भवन्ति ( ३३ ),**

**( ३३ )** मूत्रसंग्रहणीय [ Urinary Astringents ] — ( १ ) जामुन, ( २ ) आम, ( ३ ) प्लक्ष ( पाकड़ ), ( ४ ) बरगद, ( ५ ) कपीतन ( गन्धमुण्डः चक्र० ), ( ६ ) उदुम्बर ( गूलर ), ( ७ ) पीपल, ( ८ ) भिलावा, ( ९ ) अश्मन्तक, ( १० ) सोमवल्क ( खदिरः चक्र० ), ये दश औषधियाँ मूत्र को रोकने वाली होती हैं।

**विमर्श**—जो मूत्र की प्रवृत्ति को कम करे उसे मूत्रसंग्रहणीय कहते हैं—यथा जामुन, आम आदि। इनमें कुछ द्रव्य आग्नेय हैं जो जलांश को कम करके मूत्र का प्रमाण घटाते हैं तथा कुछ कषायरस हैं जो रूक्षता के कारण जलांश के शोषण में सहयोग देते हैं जिससे मूत्र कम आता है। आग्नेय द्रव्यों के उदाहरण भल्लातक आदि तथा वायव्य द्रव्यों के उदाहरण आम, जामुन आदि हैं।

**पद्मोत्पलनलिनकुमुदसौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रमधुकप्रियङ्गुधातकीपुष्पाणीति दशेमानि मूत्रविरजनीयानि भवन्ति ( ३४ ),**

**( ३४ )** मूत्रविरजनीय महाकषाय [ Corrective of Urinary Pigments ] — ( १ ) पद्म ( कमल ), ( २ ) उत्पल (नील कमल), ( ३ ) नलिन, ( ४ ) कुमुद, ( ५ ) सौगन्धिक ( शुन्धी चक्र० ), ( ६ ) पुण्डरीक, ( ७ ) शतपत्र ( कमलभेद ), ( ८ ) मुलेठी, ( ९ ) प्रियङ्गु, ( १० ) धायफूल, ये दश औषधियाँ दोषों से दूषित मूत्र के विकृत वर्ण को दूर कर उसमें प्राकृत वर्ण लाती हैं।

**विमर्श**—यहाँ ( १ ) पद्म, ( २ ) उत्पल, ( ३ ) नलिन, ( ४ ) कुमुद, ( ५ ) सौगन्धिक, ( ६ ) पुण्डरीक, ( ७ ) शतपत्र ये सात कमल के भेदविशेष हैं। इनमें से तीन का परस्पर भेद राजनिघण्टुकार ने इस प्रकार दिया है—'ईषच्छ्वेतं विदुः पद्ममीषन्नीलमथोत्पलम्। ईषद्रक्तं तु नलिनं क्षुद्रं तच्चोत्पलत्रयम्॥' ( रा. नि. ४ वर्ग )। मूत्रविरजनीय द्रव्य मूत्र के वर्ण को प्राकृत अवस्था में लाते हैं। मूत्र की वर्ण-विकृति की दृष्टि से हारिद्रमेह, माञ्जिष्ठमेह, कालमेह इत्यादि वर्णनीय हैं। यह सब पैत्तिक मेह के भेद हैं अतएव इनको प्राकृतावस्था में लाने के लिये प्रायः शीतवीर्य औषधियों का ही ऊपर वर्णन किया गया है, जिसमें कमल के भेद प्रधान हैं। जो द्रव्य मूत्र के वर्ण को प्राकृत बनावे उसे मूत्रविरजनीय कहते हैं यथा कमल के फूल, मुलेठी आदि।

*** वृक्षादनीश्वदंष्ट्रावसुकवशिरपाषाणभेददर्भकुशकाशगुन्द्रेत्कटमूलानीति दशेमानि मूत्रविरेचनीयानि भवन्ति ( ३५ ),**

**इति पञ्चकः कषायवर्गः ॥ १५ ॥**

**( ३५ )** मूत्रविरेचनीय महाकषाय [ Diuretics ] — ( १ ) वृक्षादनी (बन्दाको विदारीकन्दो वा चक्र० ), ( २ ) गोखरू, ( ३ ) वसुक ( पुनर्नवा ), ( ४ ) वशिर ( सूर्यावर्तः-चक्र० ), ( ५ ) पाषाणभेद, ( ६ ) दर्भ, ( ७ ) कुश, ( ८ ) कास, ( ९ ) गुन्द्रा ( होगला या जलजदर्भ ), ( १० ) इत्कटमूल ( शरमूल ), ये दश औषधियाँ मूत्र को अधिक मात्रा में निकालने वाली होती हैं। इस प्रकार यह पांच महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ॥ १५॥

जो द्रव्य मूत्र को अधिक मात्रा में लाते हैं उन्हें 'मूत्रविरेचनीय' कहते हैं। इसे 'वस्तिशोधन' और 'मूत्रल' भी कहते हैं।

मूत्र जलीय + आग्नेय है, अतः इसको प्रवृत्त करने वाले द्रव्य भी जलीय ( शीतवीर्य ) और आग्नेय ( उष्णवीर्य ) दोनों होते हैं। जलीय द्रव्य मूत्र में जल का परिमाण अधिक बढ़ा कर तथा

सूक्ष्म नलिकाओं ( Urinary Tubules ) से जलांश के शोषण का अवरोध कर मूत्र की मात्रा बढ़ा देते हैं। आग्नेय द्रव्य मूत्रोत्सिकाओं ( Glomeruli ) में रक्तभार बढ़ा कर तथा वृक्कों में क्षोभ उत्पन्न कर मूत्रस्राव बढ़ाते हैं। शीतवीर्य द्रव्यों के उदाहरण तृणपञ्चमूल तथा उष्णवीर्य द्रव्यों के उदाहरण मरिच, पुनर्नवा आदि हैं। इसके अतिरिक्त, मूत्रल द्रव्य मधुर, अम्ल, लवण, द्रव तथा उपक्लेदी होते हैं। मूत्रविरेचनीय कर्म के सम्पादन के लिये निम्नांकित बातें शरीरक्रिया की दृष्टि से अवश्य मिलनी चाहिए—१. वृक्कों में जलांश का आधिक्य। २. रक्त में अम्लता की वृद्धि। ३. मूत्रोत्सिकाओं में निरन्तर, तीव्र और भारयुक्त रक्तप्रवाह। उपर्युक्त अवस्थायें होने पर मूत्र अधिक मात्रा में निकलता है और विपरीत स्थिति अर्थात् जलांश की कमी, रक्तप्रवाह होने पर मूत्र कम बनता है।

आधुनिक दृष्टि से, मूत्रविरेचनीय द्रव्यों के अनेक वर्ग किये गये हैं—१. क्रियाशील मूत्रोत्सिकाओं की संख्या बढ़ाने वाले—यथा कैफीन, यूरिया। २. वृक्कों में रक्तसंवहन बढ़ाने वाले—यथा हृत्पत्री, कैफीन, मद्य आदि। ३. रक्तगत अम्लता बढ़ाने वाले—यथा नौसादर, लवण आदि। ४. वृक्कों में क्षोभ उत्पन्न कर रक्तभार बढ़ाने वाले—यथा ( क ) तैलमक्षिका आदि। ( ख ) अम्ल, क्षार आदि। ( ग ) कटु एवं तीक्ष्ण द्रव्य—मरिच, हपुषा, कंकोल आदि। ५. रक्तगत जलांश को बढ़ाने वाले तथा सूक्ष्म नलिकाओं के जल के पुनः शोषण को रोकने वाले—यथा जल, दुग्ध, शर्करा, लवण, गोमूत्र आदि। मूत्रविरेचनीय द्रव्यों का प्रयोग शरीर से जलीयांश को बाहर निकालने के लिये किया जाता है। निम्नांकित अवस्थाओं में इनका उपयोग लाभकर होता है—१. हृदय तथा फुफ्फुस के विकारों में जब मूत्राल्पता हो तब इन्हें प्रयोग करना आवश्यक होता है अन्यथा शोथ उत्पन्न हो जाता है। २. मूत्रक्षय में रक्तगत विषाक्त पदार्थों या मलों को बाहर निकालने के लिये इन्हें देते हैं यथा—'मूत्रक्षये पुनरिक्षुरसवारुणीमण्डद्रवमधुराम्ललवणोपक्लेदिनाम्' ( च. शा. ६ )। ३. जलोदर, फुफ्फुसावरणशोथ आदि अवस्थाओं में जहाँ शरीर के किसी भाग में द्रव का संचय हो जाता है। ४. बस्ति तथा मूत्रप्रसेक के विकारों में मूत्र को पतला और हलका बनाने के लिये मूत्रल औषध देते हैं। अश्मरी रोग में शर्करा को बाहर निकालने के लिये तथा भविष्य में अश्मरी की उत्पत्ति रोकने के लिये इसका प्रयोग करते हैं। यूनानी में मूत्रल द्रव्य को 'मुदिर्रे बौल' कहते हैं।

**ꣿ द्राक्षाभयामलकपिप्पलीदुरालभाशृङ्गीकण्टकारिकावृश्चीरपुनर्नवातामलक्य इति दशेमानि कासहराणि भवन्ति ( ३६ ),**

**( ३६ )** कासहर महाकषाय [ Bronchial Sedatives ] — ( १ ) मुनक्का, ( २ ) हर्रे, ( ३ ) आँवला, ( ४ ) पिप्पली, ( ५ ) दुरालभा ( हिंगुआ ), ( ६ ) काकड़ासींगी, ( ७ ) कटेरी, ( ८ ) वृश्चीर ( श्वेत पुनर्नवा ), ( ९ ) पुनर्नवा ( रक्त ), ( १० ) तामलकी ( भूम्यामलकी चक्र० ) ये दश द्रव्य कासहर हैं।

**विमर्श**—कास के वेग को शान्त करने वाले द्रव्य को कासहर कहते हैं यथा द्राक्षा, हरीतकी आदि। कास एक प्रत्यावर्तित क्रिया ( Reflex Action ) है जो वातजन्य क्षोभ के कारण होता है। उदानानुगत प्राणवायु से कास की उत्पत्ति बतायी गयी है। अतएव कासहर द्रव्य माधुर्य, स्निग्धता तथा उष्णता के कारण वात की शान्ति कर कास को दूर करते हैं। कासहर द्रव्य को यूनानी में 'मुज़य्यल सुर्फ़ा' कहते हैं।

**ꣿ शटीपुष्करमूलाम्लवेतसैलाहिङ्ग्वगुरुसुरसातामलकीजीवन्तीचण्डा इति दशेमानि श्वासहराणि भवन्ति ( ३७ ),**

**( ३७ )** श्वासहर महाकषाय [ Bronchial Anti-Spasmodics ] — ( १ ) कचूर, ( २ ) पुष्करमूल, ( ३ ) अम्लवेतस, ( ४ ) छोटी इलायची, ( ५ ) हिङ्गु, ( ६ ) अगर, ( ७ ) सुरसा ( तुलसी ), ( ८ ) भूम्यामलकी, ( ९ ) जीवन्ती ( १० ) चण्डा ( चोरपुष्पी ), ये दश औषधियाँ श्वासहर होती हैं।

**विमर्श**—प्राणवायु का अधिक मात्रा में ऊर्ध्वगामी होना, जिसमें वक्षःस्थल भाथी के समान गति करे, श्वास कहलाता है, यथा—'श्वासस्तु-भस्त्रिकाध्मानसमवातोर्ध्वगामिता।' इसे लोक में 'दम फूलना' या 'दमा' कहते हैं। शारीरक्रिया की दृष्टि से यह श्वासकष्ट ( Dyspnoea ) की एक अवस्था है। इस अवस्था को जो द्रव्य दूर करे उसे 'श्वासहर' कहते हैं। कफप्रधान वायु के विकार से यह अवस्था होती है। आधुनिक विकृतिविज्ञान की दृष्टि से भी, श्वास-प्रणालिकाओं की श्लेष्मल कला में शोथ हो जाने से वायु-पथ संकीर्ण हो जाता है और परसांवेदनिक ( प्राणदा ) नाड़ी सूत्रों में उत्तेजना होने के कारण श्वासप्रणालिकीय पेशियाँ संकुचित हो जाती है जिससे वायु का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है और श्वास में कष्ट उत्पन्न हो जाता है। अतः श्वासहर द्रव्य उष्णवीर्य एवं कफवातहर होते हैं, यथा शटी, पुष्करमूल आदि। यूनानी में श्वासहर द्रव्यों को 'मुसक्किन तनफ्फुस' कहते हैं।

**ॐ पाटलाग्निमन्थश्योनाकबिल्वकाश्मर्यकण्टकारिकाबृहतीशालपर्णीपृश्निपर्णीगोक्षुरका इति दशेमानि श्वयथुहराणि भवन्ति ( ३८ ),**

**( ३८ )** शोथहर महाकषाय [ Anti-Dropsy drugs ] — ( १ ) पाढ़ल, ( २ ) अरणी ( गनियार ), ( ३ ) सोनापाठा, ( ४ ) बेल, ( ५ ) गम्भार, ( ६ ) कटेरी, ( ७ ) बड़ी कटेरी, ( ८ ) सरिवन, ( ९ ) पिठिवन, ( १० ) गोखरू, ये दश औषधियाँ शोथ को दूर करती है।

**विमर्श**—विदार्यादि तथा करमर्दादिगण को सुश्रुत ने शोथहर बताया है। सामान्यतः रस से समस्त धातुओं का पोषण होता है और एक धातु का पोषण करने के बाद अवशिष्ट रस स्रोतों द्वारा अन्य धातुओं के पास पोषणार्थ चला जाता है। वैकृत अवस्था में वायु का प्रकोप होने पर रस, पित्त और कफ सभी दूषित हो जाते हैं और इनके द्वारा रस की गति अवरुद्ध हो जाती है जिससे उसका संचय त्वचा और मांस के बीच ( अधस्त्वक्धातु ) में होने लगता है। इसी को शोथ कहते हैं, यथा—'रक्तपित्तकफान् वायुदुष्टो दुष्टान् बहिः सिराः। नीत्वा रुद्धगतिस्तैर्हि कुर्यात्त्वङ्मांससंश्रयम्॥ उत्सेधं सहजं शोथं तमाहुर्निचयादतः।' ( मा. नि. )। इस प्रकार यह होता तो त्रिदोषज है किन्तु वायु की प्रधानता रहती है। इस शोथ को दूर करने वाले द्रव्य शोथहर कहलाते हैं। चरक ने पाटला, अग्निमन्थ आदि दस द्रव्यों को 'शोथहर' गण में रक्खा है और सुश्रुत ने इन्हें 'दशमूल' कहा है। दशमूल उष्णवीर्य होने के कारण वात को तथा कषाय और तिक्त रस के कारण पित्त और कफ को शान्त करता है, इसलिए त्रिदोषघ्न है, यथा—'दशमूलं त्रिदोषघ्नम्' (भा.)। ऊपर कहा गया है कि शोथ रोग में तीनों दोष प्रकुपित रहते हैं किन्तु उनमें वात की प्रधानता रहती है, तदनुसार दशमूल ( शोथहर द्रव्य ) भी मुख्यतः वातशामक होते हैं, यथा—'महत्पंचमूलं कषायं तिक्तानुरसं वातं शमयति, उष्ण-वीर्यत्वात्' ( सु. सू. ४० ) और अन्य दोषों का भी शमन साथ-साथ करते हैं। दोषशमन के साथ-साथ प्रभावात् शोथ को भी दूर करते हैं अतएव उभय-विपरीत औषध बतलाये गये हैं, यथा—'शीतगुणतोऽतिवृद्धवातशोथे दशमूलमुष्णं शीतहेतुविपरीतं वातशोथविपरीतञ्च' ( मधुकोश )।

रसवैशेषिक ने सर्वरसात्मक, शीत-मृदु-पिच्छिल-गुणयुक्त जलीय-पार्थिव द्रव्यों को शोथहर ( विलायन ) लिखा है, यथा—'सर्वान् रसान् शीतमृदुपिच्छिलांश्च गुणान् विलायनम्। तत् सौम्यं

पार्थिवं च' ( र. वै. ४ । १९, २० ) । उनके मत में शोथ वायु और अग्नि से होना है क्योंकि ये दोनों ऊर्ध्वगामी होने के कारण त्वचा को उठा देते हैं और इस प्रकार शोथजनन में समर्थ होते हैं अतः शोथहर द्रव्य वायु और अग्नि के गुणों से विपरीत गुणवाला होना चाहिये, यथा—'अग्निवायू विश्लेषणं कृत्वोर्ध्वमुद्धूय शोथजननसमर्थौ भवतः ।...तस्य विलायनं तत्प्रतिपक्षभूतनिर्वर्त्तितं भवति' (र. वै. भा.) । किन्तु वस्तुतः शोथ में वात की ही प्रधानता रहती है अग्नि की नहीं, जैसा कि शास्त्र में शोथ की संप्राप्ति में बतलाया गया है । अतः श्वयथु-विलायन द्रव्य में शीतगुण होना कथमपि अभीष्ट नहीं हो सकता है। यह संभव है कि शल्याचार्य सुश्रुत के अनुयायी होने के कारण श्री नागार्जुन ने शोथसामान्य का विचार न कर यहाँ व्रणशोथ के विलायन का विचार किया हो। ऐसे प्रसंग में तो यह ठीक ही है क्योंकि व्रणशोथ में पित्त का उल्वण रहता ही है। यूनानी में शोथहर द्रव्य को 'मुहल्लिल वर्म' कहते हैं ।

**❀ सारिवाशर्करापाठामञ्जिष्ठाद्राक्षापीलुपरूषकाभयामलकबिभीतकानीति दशेमानि ज्वरहराणि भवन्ति ( ३९ ),**

**( ३९ )** ज्वरहर महाकषाय [ Anti-Pyretics ] — ( १ ) अनन्तमूल, ( २ ) शर्करा, ( ३ ) पाठा, ( ४ ) मजीठ, ( ५ ) मुनक्का, ( ६ ) पीलु, ( ७ ) फालसा, ( ८ ) हर्रे, ( ९ ) आँवला, ( १० ) बहेरा, ये दश औषधियाँ ज्वरनाशक हैं ।

**विमर्श**—ये ही औषधियाँ ज्वरहर हैं ऐसा वृद्ध वाग्भट ने बताया है परन्तु उन्होंने शर्करा का वर्णन न कर गिलोय का समावेश किया है, यथा—'द्राक्षापीलुपरूषकमञ्जिष्ठासारिवामृतापाठाः । त्रिफला चेति गणोऽयं ज्वरस्य शमनाय निर्दिष्टः ॥' ( अ. सं. सू. अ. १५ ) । सन्ताप ( तापक्रम का अधिक होना ) ज्वर का प्रत्यात्मक ( विशिष्ट ) लक्षण कहा गया है। सामान्यतः ताप की उत्पत्ति और क्षय इस परिमाण में होता है कि उसका सन्तुलन बना रहता है और शरीर का तापक्रम एक निश्चित बिन्दु पर स्थिर रहता है । शरीर-तापक्रम का यह सन्तुलन मस्तिष्क-स्थित तापनियामक केन्द्र ( **Heat Regulating Centre** ) के अधीन है । इस केन्द्र में किंचित् भी विकृति होने से तापसंबन्धी विकार प्रकट हो जाते हैं । ज्वर में आमदोष प्रधान हेतु बतलाया गया है तथा उसमें शीत और उष्ण की अनुभूति भी होती है । कुछ ज्वर नियत समय पर भी आने वाले हैं । इन सब में ताप का विकार लक्षित होता है । अतः इस प्रकरण में इन सभी का वर्णन किया जायगा ।

( १ ) सन्ताप-निवारक ( Antipyretic )—जो द्रव्य ज्वर के सन्ताप को कम करें उन्हें 'सन्तापनिवारक' कहते हैं । ये द्रव्य अनेक प्रकार से कर्म करते हैं :—

( क ) कुछ द्रव्य सन्ताप के कारणभूत दोष पित्त को शान्त करते हैं जिससे ज्वर कम हो जाता है—यथा द्राक्षा, सारिवा आदि ।

( ख ) कुछ द्रव्य तापकेन्द्र पर कर्म करते हैं, यथा वेतस, कुनैन आदि ।

( ग ) कुछ द्रव्य त्वचा की रक्तवाहिनियों का प्रसार करते हैं जिससे ताप का क्षय अधिक होता है—यथा मद्य, अञ्जन, वत्सनाभ आदि ।

( घ ) कुछ द्रव्य स्वेदजनन कर्म से उष्णता का क्षय करते हैं—यथा स्वेदन द्रव्य ।

( च ) कुछ द्रव्य शीतस्पर्श होने के कारण साक्षात् संपर्क ( स्पर्श ) से ताप का क्षय करते हैं, यथा—'मद्यारनालक्षीरसौवीरदधिघृतसलिलसेकावगाहाश्च सद्यो दाहज्वरमपनयन्ति शीतस्पर्शत्वात्' ( च. चि. ३ ) ।

( छ ) कुछ व्याधि-प्रत्यनीक औषध कारणभूत जीवाणु का नाश कर सन्ताप कम करते हैं—यथा कुनैन आदि ।

सन्तापनिवारक द्रव्यों को यूनानी में 'दाफ़िअ हुम्मा' कहते हैं ।

( २ ) आमपाचन—आमदोष के कारण ज्वर प्रारम्भ होता है और वह प्रायः सात दिनों तक रहता है। आमदोष के अनुसार ही सन्ताप की गति रहती है। प्रारम्भ में आमदोष अधिक रहने पर ज्वर अधिक रहता है तथा आमदोष के क्षीण होने पर ज्वर मृदु हो जाता है। अतः आम का पाचन करने वाले द्रव्य ज्वरहर होते हैं। तिक्तरस के द्रव्य 'आमपाचन' माने गये हैं, यथा—'स्वेदनं लंघनं कालो यवाग्वस्तिक्तको रसः। पाचनान्यविपक्वानां दोषाणां तरुणे ज्वरे॥' ( च. चि. ३ )। उदाहरण के लिये चिरायता, पटोल आदि।

( ३ ) नियतकालिक-ज्वर-प्रतिबन्धक ( Anti-Periodic )—ये नियतकाल पर आने वाले ज्वरों को रोकते हैं। ये ज्वर आयुर्वेद में विषमज्वर कहे जाते हैं अतः इन द्रव्यों को 'विषमज्वरघ्न' भी कहते हैं। विषमज्वर में दोष धातुगत होते हैं अतः इसमें वे ही द्रव्य लाभकर होते हैं जो धातुओं तक पहुँचने की गंभीर शक्ति रखते हैं। सन्तापनिवारण एवं आमपाचन का कर्म भी सामान्यतः इनसे होता है क्योंकि ये अधिकांश तिक्तरस होते हैं। इसके उदाहरण करञ्ज, सप्तपर्ण, कुनैन आदि हैं। यूनानी में नियतकालिक-ज्वर-प्रतिबन्धक द्रव्यों को 'मानिअ नौबत दुम्मा' कहते हैं।

**द्राक्षाखर्जूरप्रियालबदरदाडिमफल्गुपरूषकेक्षुयवषष्टिका इति दशेमानि श्रमहराणि भवन्ति ( ४० ),**

**इति पञ्चकः कषायवर्गः॥ १६॥**

**( ४० )** श्रमहर महाकषाय [ Anti-Fatigue drugs or Acopics ] — ( १ ) मुनक्का, ( २ ) खजूर, ( ३ ) ( प्रियाल ), ( ४ ) बेर, ( ५ ) अनार, ( ६ ) फल्गु ( अंजीर ), ( ७ ) फालसा, ( ८ ) ईख, ( ९ ) यव, ( १० ) सांठी चावल ये दश औषधियाँ श्रम को दूर करती हैं। इस प्रकार यह पाँच महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ॥ १६॥

**विमर्श**—मांसपेशियों के श्रम ( Fatigue ) को दूर करने वाले द्रव्य 'श्रमहर' कहलाते हैं यथा द्राक्षा आदि। श्रम से वायु की वृद्धि होती है और ये द्रव्य मधुर-स्निग्ध होने से वात को शान्त करते हैं। नव्य दृष्टि से, पेशियों में शर्करा के ज्वलन से शक्ति उत्पन्न होती है और तत्परिणामस्वरूप उत्पन्न मल के कारण श्रम उत्पन्न होता है। मधुर स्निग्ध द्रव्यों से शर्करा और स्नेह की प्राप्ति होती है जिससे नवीन शक्ति का संचार होता है। अभ्यङ्ग, यथा—'खरत्वं स्तब्धता रौक्ष्यं श्रमः सुप्तिश्च पादयोः। सद्य एवोपशाम्यन्ति पादाभ्यङ्गनिषेवणात्॥' ( च. सू. ५ ) और स्नान, यथा—'पवित्रं वृष्यमायुष्यं श्रमस्वेदमलापहम्। शरीरबलसन्धानं स्नानमोजस्करं परम्॥' (च.सू. ५) से श्रम के हेतुभूत मल के निःसरण में सहायता मिलती है अतः ये श्रमहर हैं और स्वस्थवृत्त में प्रतिदिन इनके सेवन का विधान है।

**लाजाचन्दनकाश्मर्यफलमधूकशर्करानीलोत्पलोशीरसारिवागुडूचीह्रीबेराणीति दशेमानि दाहप्रशमनानि भवन्ति ( ४१ )**

**( ४१ )** दाहप्रशमन महाकषाय [ Anti-Burning Syndrome drugs or Refrigerants ] — ( १ ) लाजा, ( २ ) चन्दन, ( ३ ) गम्भार का फल, ( ४ ) महुवा, ( ५ ) शर्करा, ( ६ ) नीलकमल, ( ७ ) खस, ( ८ ) अनन्तमूल, ( ९ ) गिलोय, ( १० ) ह्रीबेर ( सुगन्धवाला ), ये दश औषधियाँ दाह को दूर करती हैं।

**विमर्श**—अष्टाङ्गसंग्रह में गुडूची के स्थान में 'पद्मक' पढ़ा गया है—'पद्मकलाजोशीरं मधुकोत्पलसारिवासितोदीच्यम्। काश्मर्यफलं चन्दनमेष गणो दाहहा प्रोक्तः॥' सुश्रुत ने सारिवादि, अञ्जनादि, न्यग्रोधादि, गुडूच्यादि और उत्पलादिगण को दाहनाशनगण बताया है।

जो द्रव्य बाह्य और आभ्यन्तर दाह को शान्त करे वह दाहप्रशमन कहलाता है—यथा कमल, चन्दन आदि। दाह पित्त का लक्षण है अतः ये द्रव्य शीतवीर्य और पित्तशामक होते हैं। पैत्तिक विकारों तथा दाहज्वर में इनका प्रयोग किया जाता है। यूनानी में दाहप्रशमन द्रव्य को 'मुत्फ़ी', 'मुबर्रिद', 'तक़्लील हरारत' और 'मुसक्किन हरारत' कहते हैं।

**तगरागुरुधान्यकशृङ्गवेरभूतीकवचाकण्टकार्यग्निमन्थश्योनाकपिप्पल्य इति दशेमानि शीतप्रशमनानि भवन्ति (४२),**

**(४२)** शीतप्रशमन महाकषाय [ Calefacients ] — (१) तगर, (२) अगर, (३) धनियाँ, (४) सोंठ, (५) भूतीक (यवानिका चक्र०-अजवायन), (६) वच, (७) कटेरी, (८) गनियार, (९) सोनापाठा, (१०) पिप्पली, ये दश औषधियाँ शीत को शान्त करने वाली हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य शीत (ठंढक) को दूर करे वह शीतप्रशमन कहलाता है। शैत्य वात और कफ से होता है यथा—'त्वक्स्थौ श्लेष्मानिलौ शीतमादौ जनयतो ज्वरे। तयोः प्रशान्तयोः पित्तमन्ते दाहं करोति च॥' (मा. नि.)। अतः ये द्रव्य उष्णवीर्य होते हैं और वात-कफ को शान्त करते हैं। वातकफज विकारों में तथा शीतज्वर में इनका प्रयोग किया जाता है।

**तिन्दुकप्रियालबदरखदिरकदरसप्तपर्णाश्वकर्णार्जुनासनारिमेदा इति दशेमान्युदर्दप्रशमनानि भवन्ति (४३),**

**(४३)** उदर्दप्रशमन महाकषाय ( Anti-Urticarials ) — (१) तिन्दुक (केन्दु चक्र०), (२) प्रियाल (चिरौंजी), (३) बेर, (४) खदिर (खैर), (५) कदर (विट खदिर—चक्र० सफेद खैर), (६) सप्तपर्ण, (७) अश्वकर्ण (शाल), (८) अर्जुन, (९) असन (विजयसार), (१०) अरिमेद (खदिरभेद चक्र०) ये दश औषधियाँ उदर्द रोग को शान्त करने वाली होती हैं।

**विमर्श**—उदर्द शीतपित्त ( Urticaria ) का एक भेद है तथा त्रिदोषजन्य होते हुये भी इसमें कफ की प्रधानता होती है, यथा—'वरटीदष्टसंस्थानः शोथः सञ्जायते बहिः। सकण्डूर्तोदबहुलश्छर्दिज्वरविदाहवान्॥ उदर्दमिति तं विद्याच्छीतपित्तमथापरे। वाताधिकं शीतपित्तमुदर्दस्तु कफाधिकः॥' (मा. नि.)

**विदारीगन्धापृश्निपर्णीबृहतीकण्टकारिकैरण्डकाकोलीचन्दनोशीरैलामधुकानीति दशेमान्यङ्गमर्दप्रशमनानि भवन्ति (४४),**

**(४४)** अङ्गमर्दप्रशमन महाकषाय ( Restoratives ) — (१) विदारीगन्धा (सरिवन), (२) पिठिवन, (३) बड़ी कटेरी, (४) कटेरी, (५) एरण्ड, (६) काकोली, (७) चन्दन, (८) खस, (९) छोटी इलायची, (१०) मुलेठी ये दश औषधियाँ अङ्गमर्द को शान्त करती हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य अङ्गमर्द (मांसपेशियों की हलकी ऐंठन-पीड़ा) को शान्त करे वह 'अङ्गमर्द-प्रशमन' कहलाता है यथा लघुपञ्चमूल, काकोली आदि। अङ्गमर्द वायु का लक्षण है, जो विशेषतः धातुक्षय (शरीर-दौर्बल्य) की अवस्था में प्रकट होता है। ये द्रव्य वायु के विपरीत गुण वाले (मधुर-स्निग्ध आदि) होते हैं तथा बलवर्धक हैं अतः अङ्गमर्द को शान्त करते हैं। आधुनिक दृष्टि से, ये शरीर की क्षति को पूर्ण कर अङ्गमर्द का प्रशमन करते हैं। ऐसे द्रव्यों को क्षतिपूरक ( Restoratives ) कहते हैं।

**पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरमरिचाजमोदाजगन्धाजाजीगण्डीराणीति दशेमानि शूलप्रशमनानि भवन्ति (४५),**

**इति पञ्चकः कषायवर्गः॥ १७॥**

**( ४५ )** शूलप्रशमन महाकषाय ( Analgesics ) — ( १ ) पिप्पली, ( २ ) पिपरामूल, ( ३ ) चव्य, ( ४ ) चित्रक, ( ५ ) सोंठ, ( ६ ) मरिच, ( ७ ) अजमोदा, ( ८ ) अजगन्धा ( वन यवानी; फोकन्दी इति चक्रः, अजवायन ), ( ९ ) अजाजी ( जीरा ), ( १० ) गण्डीर, ये दश औषधियाँ शूल को शान्त करने वाली होती हैं। इस प्रकार यह पाँच महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ ॥१७॥

**मधुमधुकरुधिरमोचरसमृत्कपाललोध्रगैरिकप्रियङ्गुशर्करालाजा इति दशेमानि शोणितस्थापनानि भवन्ति ( ४६ ),**

**( ४६ )** शोणितस्थापन महाकषाय [ Haemostatics ] — ( १ ) मधु, ( २ ) मुलेठी, ( ३ ) रुधिर ( केशर, कुङ्कमम् चक्र० ), ( ४ ) मोचरस, ( ५ ) मृत्कपाल, ( ६ ) लोध्र, ( ७ ) गेरू, ( ८ ) प्रियङ्गु, ( ९ ) शर्करा, ( १० ) लाजा, ये दश औषधियाँ रक्त को शरीर में स्थापित करती हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य रक्त को बढ़ावे तथा रक्तस्राव को रोके उसे शोणितस्थापन 'रुधिरसंस्थापनं पुरुषस्य रुधिरवृद्धिस्थैर्यकरम्' ( इ. ) कहते हैं। इस दृष्टि से इसके दो भाग हो जाते हैं :—रक्तधातु को बढ़ानेवाले द्रव्य रक्तवर्धन कहलाते हैं। रक्त पाञ्चभौतिक है—'पाञ्चभौतिकं चापरे जीवरक्तमाहुराचार्याः।' 'विस्रता द्रवता रागः स्पन्दनं लघुता तथा। भूम्यादीनां गुणा ह्येते दृश्यन्ते चात्र शोणिते॥' ( सु. सू. १४ ) किन्तु उसमें अग्नि और जल की विशेषता है, यथा—'रक्तं तेजोजलात्मकम्' ( च. द. ), इसीलिए रक्त अनुष्णाशीत माना गया है, यथा—'रक्तं पुनरनुष्णाशीतमेवमाचार्या मन्यन्ते' ( इ. )। अतः आग्नेय और जलीय द्रव्यों से रक्त की वृद्धि होती है। इस दृष्टि से आग्नेय तत्त्व रक्तकणों को तथा जलीय तत्त्व रक्तरस को बढ़ाता है। रक्त स्वयं रक्तवर्धक होता है, यथा–'लोहितं लोहितेन' (च. शा. ६) तथा इसके अभाव में तद्गुण द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है। इसके अतिरिक्त नातिशीत, लघु और स्निग्ध द्रव्यों का प्रयोग लाभकर होता है, यथा—'तं नातिशीतैर्लघुभिः स्निग्धैः शोणितवर्धनैः। ईषदम्लैरनम्लैर्वा भोजनैः समुपाचरेत्॥' ( सु. सू. १४ ), इस प्रकार आयुर्वेद में रक्त का समष्टिरूप से विचार किया गया है किन्तु आधुनिक रचना-शारीर की दृष्टि से रक्त में अनेक अवयव होते हैं जिनसे शरीर के विशिष्ट कर्म सम्पादित होते हैं। रक्त में दो प्रकार के कण होते हैं–श्वेतकण और रक्तकण, जो रक्तरस में तैरते रहते हैं। इनके अतिरिक्त लवण भी होते हैं। इन सभी अवयवों पर द्रव्यों के पृथक्-पृथक् जो कर्म होते हैं उनका स्वतन्त्र अध्ययन आवश्यक है, अतः तदनुसार कर्मों का विभाजन किया गया है :—

**रक्तकणवर्धक** (Hæmatinics)—( १ ) रक्तकणों के भीतर रक्तरञ्जक पदार्थ (Haēmoglobin) होता है जो प्राणवायु का वहन करता है। इसमें लौह का विशेष अंश होता है, सम्पूर्ण शरीर में सञ्चित लौह का लगभग $\frac{2}{3}$ भाग रक्तरञ्जक पदार्थ में होता है। रक्तकणों की संख्या भी रक्त में नियत होती है। एक रक्तकण का जीवन तीन सप्ताहों तक ही रहता है, अतः निरन्तर उसकी उत्पत्ति होना आवश्यक है। ऐसे द्रव्य जो रक्तकणों की संख्या बढ़ाते हैं, रक्तकणवर्धक कहलाते हैं। रक्तकण आग्नेय होते हैं अतः रक्तकणवर्धक आग्नेय स्वभाव के होते हैं यथा सोमल, लौह, ताम्र आदि। ( २ ) श्वेतकणवर्धक—ये द्रव्य रक्तगत श्वेतकणों को बढ़ाते हैं। विदाही द्रव्य प्रथम इनकी संख्या को कम करते हैं किन्तु बाद में बढ़ा देते हैं। खटिक के लवण भी श्वेतकण को बढ़ाते हैं। ये द्रव्य अनेक प्रकार से कार्य करते हैं :—( क ) कुछ द्रव्य प्लीहा और रसग्रन्थियों को संकुचित करते हैं जिससे अधिक श्वेतकण रक्त में आ जाते हैं—यथा पाइलोकार्पाइन। ( ख ) अन्त्र की श्लेष्मल कला में क्षोभ करके—यथा कटु और गन्ध द्रव्य। ( ग ) रक्तनिर्मापक अङ्गों में क्षोभ उत्पन्न करके—यथा रेडियम आदि। ( घ ) रक्त में मांसतत्त्व का प्रवेश करके। ( ३ ) अम्लवर्धक—ये द्रव्य रक्त में अम्ल की मात्रा बढ़ाते हैं—यथा सोमल, स्फुरक आदि।

**क्षारवर्धक**—ये द्रव्य रक्त की क्षारीयता बढ़ाते हैं यथा अपामार्ग आदि। रक्तस्राव को रोकने वाले द्रव्य रक्तस्तम्भन कहलाते हैं यथा लोध्र, केसर आदि। ये द्रव्य शीत एवं कषाय होते हैं। इनका प्रयोग रक्तपित्त में किया जाता है। यथा—'कषाययोगान् पयसा पुरा वा पीत्वा तु चाद्यात् पयसैव शालीन्। कषाययोगैरथवा विपक्कैस्तैः पिबेत् सर्पिरनिस्रुते च ॥' ( च. चि. ४ )। कुछ द्रव्य स्थानिक प्रयोग से रक्तस्राव को रोकते हैं। ये भी शीत और कषाय होते हैं। शीतद्रव्य रक्तवाहिनियों को सङ्कुचित कर ( स्कन्दन ) तथा कषायद्रव्य रक्तवाहिनियों के पार्श्ववर्ती धातुओं में मांसतत्त्व को जमाकर ( सन्धान ), यथा—'व्रणं कषायः सन्धत्ते रक्तं स्कन्दयते हिमम्' (सु. सू. १४), रक्तस्राव को बन्द करते हैं। इनके उदाहरण क्रमशः बर्फ तथा फिटकिरी आदि हैं। इनका प्रयोग क्षत आदि में तथा रक्तपित्त में बाह्य उपचार के रूप में किया जाता है। **रक्तनाशन**—रक्तकणों को नष्ट करने वाले तथा रक्तधातु को क्षीण करने वाले द्रव्य रक्तनाशन कहलाते हैं यथा सोमल, स्फुरक आदि ( विषाक्त मात्रा में )। **रक्तदूषण**—रक्त को दूषित ( प्रकुपित ) करनेवाले द्रव्य रक्तदूषण कहलाते हैं। रक्त आग्नेय होता है और पित्त भी आग्नेय होता है अतः पित्त को अत्यधिक दूषित करने वाले, जैसे—कटु, अम्ल, लवण, विदाही, उष्ण, द्रव्यों का सेवन करने से रक्त भी दूषित हो जाता है, यथा—'तस्योष्णं तीक्ष्णमम्लं च कटूनि लवणानि च। घर्मश्चान्नविदाहश्च हेतुः पूर्वं निदर्शितः ॥ तैर्हेतुभिः समुत्क्लिष्टं पित्तं रक्तं प्रपद्यते। तद्योनित्वात्प्रपन्नञ्च वर्धते तत्प्रदूषयत् ॥' ( च. चि. ४ ), 'विदाहीन्यन्नपानानि स्निग्धोष्णानि द्रवाणि च। रक्तवाहीनि दुष्यन्ति भजतां चातपानलौ ॥' ( च. वि. ६ )। रक्त में अग्नि के साथ-साथ जलांश भी है अतः केवल पित्तप्रकोपक की अपेक्षा जब विरुद्ध संयोग ( शीतोष्ण ) होता है तब रक्तदूषण की अधिक सम्भावना रहती है। इसके उदाहरण शाक, लवण आदि हैं। **रक्तप्रसादन**—रक्त के विकारों को दूर कर उसे शुद्ध बनाने वाले द्रव्यों को 'रक्तप्रसादन' या 'रक्तशोधन' कहते हैं यथा सारिवा, मञ्जिष्ठा आदि। ये द्रव्य अधिकांश तिक्तरस होते हैं जिसके कारण विदग्ध पित्त के विदाह को दूर कर तज्जन्य रक्त के विदाह को भी शान्त करते हैं। पित्तप्रकोप के कारण रक्त में अनेक वर्ण-विकार भी हो जाते हैं। ये द्रव्य इन वैकृत वर्णों को दूर कर रक्त को स्वच्छ बनाते हैं। यथा—'प्रसन्नवर्णेन्द्रियमिन्द्रियार्थानिच्छन्तमव्याहतपक्तृवेगम्। सुखान्वितं पुष्टिबलोपपन्नं विशुद्धरक्तं पुरुषं वदन्ति ॥' ( च. सू. २४ )।

**शालकट्फलकदम्बपद्मकतुम्बमोचरसशिरीषवञ्जुलैलवालुकाशोका इति दशेमानि वेदनास्थापनानि भवन्ति ( ४७ ),**

**( ४७ )** वेदनास्थापन महाकषाय [ Anodynes ] — ( १ ) शाल, ( २ ) कायफर, ( ३ ) कदम्ब, ( ४ ) पद्मक ( पद्मकाठ ), ( ५ ) तुम्ब ( तेजबल ), ( ६ ) मोचरस, ( ७ ) शिरीष, ( ८ ) वञ्जुल ( जलवेंत, वेतसः-चक्र० ), ( ९ ) एलुआ, ( १० ) अशोक, ये दश औषधियाँ वेदना का **स्थापन** करती हैं।

**विमर्श**—'वेदना' शब्द सामान्य अनुभूति के लिए आयुर्वेद में प्रयुक्त हुआ है। यह दो प्रकार की होती है—सुखात्मक और दुःखात्मक, यथा—'द्विविधः सुखदुःखानां वेदनानां प्रवर्त्तकः' ( च. शा. १ )। इनमें दुःखात्मक वेदना को शान्त कर सुखात्मक वेदना को स्थापित करने वाले द्रव्य वेदनास्थापन कहलाते हैं, यथा—'वेदनायां संभूतायां तां निहत्य शरीरं प्रकृतौ स्थापयतीति वेदनास्थापनम्' ( च. द. ), 'वेदनायाश्छिन्नशक्तेः संतर्पकं वेदनास्थापनम्' ( इ. )। शरीर की समस्त संज्ञाओं का संवहन और चेष्टाओं का प्रवर्त्तन वायु के द्वारा होता है, यथा—'प्रवर्त्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां…सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा' ( च. सू. १२ )। किन्तु वायु का प्रकोप होने पर ये संज्ञायें अतिशयित होकर वेदना के रूप में गृहीत होती हैं। इसीलिए पीड़ा चाहे शरीर में कहीं पर हो, बिना वात के नहीं हो सकती, ऐसा शास्त्रकारों का कथन है, यथा—'नर्तेऽनिलाद्रुग्' (सु.)।

इस प्रकार वेदना वातप्रकोप का प्रत्यात्म-लक्षण होने के कारण, वेदनास्थापन द्रव्य वातशामक अवश्य होते हैं इसमें कोई विकल्प नहीं रहता क्योंकि बिना वात की शान्ति हुए वेदना की शान्ति नहीं हो सकती। अतः वेदनास्थापन द्रव्य विशेषतः उष्णवीर्य होते हैं यथा गुग्गुलु, कट्फल, शाल आदि तथा अहिफेन, गाँजा, सुर्ती, वत्सनाभ आदि। इनमें कुछ द्रव्य स्निग्धगुणयुक्त तथा कुछ द्रव्य रूक्षगुणयुक्त होते हैं। प्रारम्भ में उष्णता के कारण वायु का प्रशमन होता है इसलिए वेदना की शान्ति होती है और स्निग्धगुण से कफ की वृद्धि होने के कारण निद्रा में भी ये सहायक होते हैं। रूक्ष द्रव्य अतिमात्रा में देने पर उष्णता के कारण ओज क्षुब्ध होने तथा रूक्षता के कारण वात का प्रकोप होने से कभी-कभी आक्षेप उत्पन्न हो जाते हैं। यूनानी चिकित्सक वेदनास्थापन द्रव्यों को 'मुसक्किन अलम' और 'मुसक्किन वजा' कहते हैं। इन द्रव्यों की शारीर-क्रिया अभी तक पूर्णतः ज्ञात नहीं है फिर भी ऐसा विचार प्रचलित है कि मस्तिष्ककन्द ( **Thalamus** ) से संबद्ध वेदनावाहिनी तन्त्रिका की नाडीसन्धियों पर औषध-द्रव्य की क्रिया होने से वेदना की शान्ति होती है।

**॥ हिङ्गुकैटर्यारिमेदावचाचोरकवयस्थागोलोमीजटिलापलङ्कषाशोकरोहिण्य इति दशेमानि संज्ञास्थापनानि भवन्ति ( ४८ ),**

**( ४८ )** संज्ञास्थापन महाकषाय [ Resuscitatives ] — ( १ ) हींग, ( २ ) कैटर्य ( कट्फल, पर्वतनिम्बः [ मीठी नीम ] चक्र० ), ( ३ ) अरिमेद, ( ४ ) वच, ( ५ ) चोरक ( चोरपुष्पी ), ( ६ ) वयस्था ( ब्राह्मी–चक्र० ), ( ७ ) गोलोमी ( भूतकेशी चक्र० ), ( ८ ) जटिला ( जटामांसी ), ( ९ ) पलङ्कषा ( गुग्गुलु ), ( १० ) अशोकरोहिणी ( कटुकी ) ये दश औषधियाँ संज्ञा ( ज्ञान ) का स्थापन करती हैं।

**विमर्श**—संज्ञा ( ज्ञान ) को स्थापित करनेवाले द्रव्य संज्ञास्थापन कहलाते हैं—'संज्ञां ज्ञानं स्थापयतीति संज्ञास्थापनम्' ( च. द. )। ये द्रव्य बेहोशी को दूर कर संज्ञा को प्राकृत स्थिति में लाते हैं। अधिकांश ऐसे द्रव्यों में तीक्ष्णगुण और उष्णवीर्य होते हैं जिससे वे मन में संचित तमोदोष ( जिससे मन और बुद्धि आवृत होने के कारण संज्ञानाश होता है ) के आवरण को नष्ट कर देते हैं अतः संज्ञा पुनः आ जाती है। यथा—'अञ्जनान्यवपीडाश्च धूमाः प्रधमनानि च। सूचीभिस्तोदनं शस्तं दाहः पीडा नखान्तरे॥ लुञ्चनं केशलोम्नां च दन्तैर्दशनमेव च। आत्मगुप्तावघर्षश्च हितास्तस्यावबोधने॥' ( च. सू. २४ ), 'तैरावृतानां हृत्स्रोतोमनसां संप्रबोधनम्। तीक्ष्णैरादौ भिषक् कुर्यात् कर्मभिर्वमनादिभिः॥' 'आभिः क्रियाभिः सिद्धाभिः हृदयं संप्रबुध्यते। स्रोतांसि चापि शुध्यन्ति स्मृतिं संज्ञां च विन्दति॥' ( च. चि. १० )। शारीर दृष्टि से मस्तिष्क में रक्त की कमी से मूर्च्छा होती है, अतः ये द्रव्य अपनी तीक्ष्णता और उष्णता के कारण हृदय को भी उत्तेजित करते हैं जिससे मस्तिष्क में रक्त समुचित रूप में जाने लगता है और उसकी क्रिया ठीक से होने लगती है जिसके फलस्वरूप बेहोशी दूर हो जाती है। अत्युष्णता से भी मस्तिष्क के कोषाणु कर्म में असमर्थ हो जाते हैं। ऐसी स्थिति में पित्तशामक, शीतवीर्य द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है, इसलिए आयुर्वेद ने मूर्च्छा में शारीरदोष पित्त और मानसदोष तम माना है। पित्त की प्रधानता में शीतवीर्य द्रव्यों का प्रयोग तथा तम की प्रधानता में उष्णवीर्य द्रव्यों का प्रयोग उचित है। हींग, महानिम्ब, वचा, ब्राह्मी, जटामांसी आदि संज्ञास्थापन द्रव्य हैं।

**॥ ऐन्द्रीब्राह्मीशतवीर्यासहस्रवीर्याऽमोघाऽव्यथाशिवाऽरिष्टावाट्यपुष्पीविष्वक्सेनकान्ता इति दशेमानि प्रजास्थापनानि भवन्ति ( ४९ ),**

**( ४९ )** प्रजास्थापन महाकषाय [ Procreants ] — ( १ ) ऐन्द्री ( दिव्य औषधि ), ( २ ) ब्राह्मी, ( ३ ) शतवीर्या ( दूर्वा ), ( ४ ) सहस्रवीर्या ( दूर्वाभेद ), ( ५ ) अमोघा ( पाटला,

आमलकी, लक्ष्मणा वा-चक्र० ), ( ६ ) अव्यथा ( कदली, गुडूची, हरीतकी वा चक्र० ), ( ७ ) शिवा ( हर्रे ), ( ८ ) अरिष्टा ( कटुरोहिणी-कुटकी-चक्र० ), ( ९ ) वाट्यपुष्पी ( कंघी ), ( १० ) विष्वक्सेनकान्ता ( प्रियङ्गु, चक्र० ) ये दश औषधियाँ प्रजास्थापन हैं।

**विमर्श**—जो द्रव्य गर्भाशयगत दोषों को दूर कर गर्भधारण करावे उसे प्रजास्थापन कहते हैं, यथा—'प्रजोपघातकं दोषं हत्वा प्रजां स्थापयतीति प्रजास्थापनम्' ( च. द. ), 'प्रजां गर्भं स्थापयति दोषं निरस्येति प्रजास्थापनम्' ( यो. ), जैसे—ब्राह्मी, लक्ष्मणा आदि। ये द्रव्य कषाय-मधुर, स्निग्ध, शीत और बल्य होते हैं। गर्भधारण के पूर्व इनका प्रयोग करने से गर्भाशय को बल मिलता है तथा श्लेष्मलकला की शिथिलता दूर होती है जिससे गर्भ अच्छी तरह और दृढता से वहाँ अपना स्थान बनाता है और उसके च्युत होने का भय नहीं रहता। गर्भावस्था में इनका प्रयोग करने से गर्भ का पोषण होता है और गर्भाशय को भी बल मिलता है जिससे असमय-प्रसव ( Premature labour ) का उपद्रव नहीं होने पाता। ये द्रव्य स्त्री के सामान्य बल को भी बढ़ाते हैं जिससे गर्भ को समुचित रूप से पोषण मिलता है क्योंकि माता के रस-रक्त से ही गर्भ का पोषण होता है।

**अमृताऽभयाधात्रीमुक्ताश्वेताजीवन्त्यतिरसामण्डूकपर्णीस्थिरापुनर्नवा इति दशेमानि वयःस्थापनानि भवन्ति ( ५० ),**

**इति पञ्चकः कषायवर्गः॥ १८॥**

**( ५० )** वयःस्थापन महाकषाय [ **Rejuvenators** ] — ( १ ) गिलोय, ( २ ) हर्रे, ( ३ ) आँवला, ( ४ ) मुक्ता ( रास्ना चक्र० ), ( ५ ) श्वेता ( अपराजिता ), ( ६ ) जीवन्ती, ( ७ ) अतिरसा ( शतावरी ), ( ८ ) मण्डूकपर्णी, ( ९ ) स्थिरा ( सरिवन ), ( १० ) पुनर्नवा ये दश औषधियाँ वय ( आयु ) को स्थिर रखती हैं। इस प्रकार इन पाँच महाकषायवर्गों का वर्णन समाप्त हुआ॥ १८॥

**विमर्श**—वयःस्थापन का तात्पर्य यह है कि अकाल में वृद्धावस्था नहीं आती है। यदि इनका लगातार सेवन किया जाय तो वृद्धावस्था में भी युवावस्था के समान शक्ति बनी रहती है। इस प्रकार की औषधियों को रसायन कहा गया है।

**इति पञ्चकषायशतान्यभिसमस्य पञ्चाशन्महाकषाया महतां च कषायाणां लक्षणोदाहरणार्थं व्याख्याता भवन्ति॥ १९॥**

पचास महाकषायों का उपसंहार — इस प्रकार पाँच सौ कषायों का संक्षेप करके पचास महाकषायों का यहाँ वर्णन, महाकषायों के लक्षण और उदाहरण के लिये कर दिया गया है॥ १९॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने 'लक्षणोदाहरणार्थम्' शब्द पर टीका करते हुये उसके दो अर्थ किये हैं–१. 'लक्षणस्योदाहरणम्' अर्थात् लक्षण का उदाहरण। इसको स्पष्ट करते हुये उन्होंने बताया है कि जीवनीयादि महाकषाय 'लक्षण' है तथा उसमें जीवक, ऋषभक इत्यादि उसके उदाहरण हैं। २. 'लक्षणार्थमुदाहरणार्थं च' अर्थात् लक्षण तथा उदाहरण दोनों के लिये। मन्दबुद्धि व्यक्तियों के लिये पचास महाकषायों या पाँच सौ कषायों का वर्णन लक्षण के रूप में किया गया है। लेकिन बुद्धिमान व्यक्तियों के लिये उपर्युक्त कषायों का वर्णन केवल दृष्टान्त या उदाहरण की दृष्टि से किया गया है।

इस टीका का महत्त्व यह है कि ५०० कषायों के वर्णन से ही इतिश्री नहीं हो जाती अपितु समय तथा आवश्यकता के अनुसार इसमें वृद्धि तथा संक्षेप किया जा सकता है। अतएव इन कषायों के आधार पर द्रव्यों के गुण-कर्म का विचार कर बुद्धिमान वैद्य हजारों कषायों की कल्पना

स्वयं कर सकते हैं। कषायों की कल्पना करते समय दोष, रोग, प्रकृति, बल, सत्त्व, सात्म्य इत्यादि का भली प्रकार विचार किया जाता है। सबका विचार कर एक किसी ग्रन्थ में सब कुछ लिखना संभव नहीं हो सकता अतः यथासंभव द्रव्यों का वर्णन किया गया है।

**※ नहि विस्तरस्य प्रमाणमस्ति, न चाप्यतिसंक्षेपोऽल्पबुद्धीनां सामर्थ्यायोपकल्पते, तस्मादनतिसंक्षेपेणानतिविस्तरेण चोपदिष्टाः। एतावन्तो ह्यलमल्पबुद्धीनां व्यवहाराय, बुद्धिमतां च स्वालक्षण्यानुमानयुक्तिकुशलानामनुक्तार्थज्ञानायेति ॥ २० ॥**

अतिसंक्षेप या अतिविस्तार से वर्णन का प्रयोजन — विस्तार का कोई अन्त नहीं है और अतिसंक्षेप में किसी वस्तु को कहने से अल्प बुद्धि वाले वैद्यों को ज्ञान नहीं हो पाता है। इसलिये न अधिक संक्षेप से और न अधिक विस्तार से इन कषायों का यहाँ उपदेश किया गया है। इतना किया गया उपदेश, अल्प बुद्धि वाले वैद्यों को चिकित्सा में व्यवहार के लिए पर्याप्त है। ५० महाकषायों में वर्णित जीवक, ऋषभक् इत्यादि औषधियों के उनके लक्षण से अनुमान करने वाले तथा उनकी युक्ति ( प्रयोग ) में कुशल बुद्धिमान व्यक्तियों के लिए भी, न बताई हुई औषधियों की जानकारी के लिये उपर्युक्त वर्णन पर्याप्त है॥ २० ॥

**विमर्श**—'स्वालक्षण्यानुमानयुक्तिकुशलानाम्' शब्द की व्याख्या **चक्रपाणि** के मतानुसार इस प्रकार की जा सकती है—महाकषायों के लक्षण का अनुमान तथा युक्ति से प्रयोग करना चाहिये। जैसे जीवनीय गण में वर्णित जीवकादि द्रव्य स्निग्ध, शीत, मधुर, वृष्य इत्यादि गुण वाले होने से जीवनीय होते हैं। अतः इसी प्रकार के गुण वाले अन्य द्रव्य जैसे द्राक्षा, विदारीकन्द इत्यादि भी जीवनीय हो सकते हैं तथा इनका प्रयोग किया जा सकता है। यहाँ पचास महाकषायों के एक वर्ग में दश-दश औषधियाँ बतायी गयी हैं। एक-एक औषध स्वतन्त्र रूप से प्रयुक्त होने पर भी अपना गुण और कर्म करती है। अतः पाँच सौ कषायों की पूर्ति हो जाती है। यह न अतिविस्तार से है और न अतिसंक्षेप से है। इतना ज्ञान यदि सामान्य वैद्य को रहेगा तो वह प्रत्येक रोग की चिकित्सा कर सकता है। बुद्धिमान वैद्य तो अपनी आवश्यकतानुसार गुण, कर्म (स्वालक्षण्य) के आधार पर पाँच सौ से भी अधिक कल्पनायें और उनका प्रयोग कर सकता है।

**※ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—नैतानि भगवन्! पञ्चकषायशतानि पूर्यन्ते, तानि तानि ह्येवाङ्गान्युपप्लवन्ते तेषु तेषु महाकषायेष्विति ॥ २१ ॥**

## ( ३ ) कषायसंख्या-पूर्तिविषयक प्रश्न

### ( Question About Total Number of Decoctives )

पाँच सौ कषायों की संख्या-पूर्ति के बारे में शङ्का — इस प्रकार कहते हुए भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा कि हे भगवान्, इस प्रकार कहने से पाँच सौ कषायों की पूर्ति नहीं होती है। क्योंकि उन भिन्न-भिन्न महाकषायों में, वही-वही, द्रव्य बार-बार आते हैं। अतएव पाँच सौ द्रव्यों की संख्या-पूर्ति नहीं होगी ?॥ २१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि एक ही द्रव्य कई महाकषायों में आया है। उदाहरण के लिए काकोली, क्षीरकाकोली नाम के द्रव्य—( १ ) जीवनीय, ( २ ) बृंहणीय, ( ३ ) शुक्रजननीय और ( ४ ) स्नेहोपग इन चार महाकषायों में वर्णित हैं। अतएव पाँच सौ द्रव्यों की संख्या-पूर्ति सम्भव नहीं है। यह अग्निवेश की शंका है।

**※ तमुवाच भगवानात्रेयः—नैतदेवं बुद्धिमता द्रष्टव्यमग्निवेश। एकोऽपि ह्यनेकां संज्ञां लभते कार्यान्तराणि कुर्वन्, तद्यथा—पुरुषो बहूनां कर्मणां करणे समर्थो भवति, स**

**यद्यत्कर्म करोति तस्य तस्य कर्मणः[1] कर्तृकरणकार्यसंप्रयुक्तं तत्तद् गौणं नामविशेषं प्राप्नोति, तद्वदौषधद्रव्यमपि द्रष्टव्यम्। यदि चैकमेव किंचिद्द्रव्यमासादयामस्तथागुणयुक्तं यत्सर्वकर्मणां करणे समर्थं स्यात्, कस्ततोऽन्यदिच्छेदुपधारयितुमुपदेष्टुं वा शिष्येभ्य इति ॥२२॥**

शंका का समाधान — भगवान् आत्रेय ने अग्निवेश से कहा कि हे अग्निवेश ! बुद्धिमान् व्यक्तियों को इस प्रकार विचार नहीं करना चाहिये। क्योंकि एक ही पदार्थ भिन्न-भिन्न कार्यों को करते हुये अनेक नामों को ग्रहण करता है। जैसे बहुत से कर्मों को करने में समर्थ मनुष्य जो-जो कर्म करता है उन-उन कर्मों के कर्ता, करण और कार्य के अनुसार अन्य-अन्य गुण वाले ( गौण ) नामों को ग्रहण करता है। उसी प्रकार औषध द्रव्य कर्ता, करण और कार्य के अनुसार भिन्न-भिन्न नामों को प्राप्त करते हैं। सभी कार्यों को करने में समर्थ, सर्वगुणसम्पन्न एक ही द्रव्य यदि प्राप्त हो जाय तो कौन ऐसा गुरु होगा जो शिष्यों को सर्वगुण-सम्पन्न द्रव्य को छोड़ कर अन्य अल्प-गुणयुक्त द्रव्य को धारण करने के लिए कहेगा या उपदेश करेगा ॥ २२ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने गौण शब्द पर टीका करते हुये 'गुणयोगप्रवृत्तं गौणम्' अर्थ किया। उसी के अनुसार मूल में अर्थ किया गया है। व्यवहार में देखा जाता है कि एक ही पुरुष अनेक कार्यों को करने में समर्थ होता है। उसका नाम एक होते हुए भी कार्य के अनुसार भिन्न-भिन्न नाम हो जाते हैं। यह नाम ( १ ) कर्ता, ( २ ) करण और ( ३ ) कार्य के आधार पर होते हैं। जैसे यज्ञदत्त युद्ध करता है तो वह युद्ध क्रिया का कर्ता है अतः उसका 'योद्धा' नाम, युद्ध-क्रिया में साधन ( करण ) होने से उस व्यक्ति का 'धनुर्धर' नाम तथा युद्ध में शत्रु का नाशरूपी कार्य करने से 'शत्रुसूदन' नाम पड़ता है। संक्षेप में एक ही यज्ञदत्त के गुण तथा कर्तृ, करण और कार्य के अनुसार क्रमशः ( १ ) योद्धा ( २ ) धनुर्धर तथा ( ३ ) शत्रुसूदन नाम पड़ जाते हैं। इसी प्रकार औषध द्रव्यों के भी कर्तृ, करण और कार्य के अनुसार नाम पड़ते हैं। अतएव एक ही काकोली, क्षीरकाकोली इत्यादि औषधियाँ जीवन-शक्ति को बढ़ाने से जीवनीय, रसादि धातुओं को बढ़ाने से बृंहणीय, शुक्र उत्पन्न करने से शुक्रजनन, और शरीर को स्निग्ध करने में सहायक होने से स्नेहोपग वर्ग में कही गयी हैं। इस प्रसंग में दूसरी शङ्का यह उठती है कि क्या ऐसी अन्य औषधियों का अभाव है जो एक ही औषधि को अनेक वर्गों में पढ़ा गया है। एक ही द्रव्य को बार-बार पढ़ने का तात्पर्य यह हो सकता है कि अल्प औषधियों के द्वारा ही यथासम्भव चिकित्सा की जानी चाहिये। प्रत्येक वर्ग में दश-दश औषधियों को बताने का तात्पर्य यह है कि सभी औषधियाँ सर्वत्र सुलभ नहीं हो सकतीं। जहाँ जो सुलभ हो वहाँ उसका प्रयोग करना चाहिये। इस प्रकार अनतिसंक्षेप अनतिविस्तार से यहाँ उपदेश किया गया है। उपर्युक्त विमर्श की मूल भावना **चक्रपाणि** सम्मत है।

**तत्र श्लोकाः—**

**यतो यावन्ति यैर्द्रव्यैर्विरेचनशतानि षट्। उक्तानि संग्रहेणेह तथैवैषां षडाश्रयाः ॥२३॥**

अध्याय में वर्णित विषय-संग्रह — इस अध्याय में ६०० विरेचनों का वर्णन है। इन ६०० विरेचनों की पूर्ति जिस प्रकार जिन द्रव्यों से जितनी कल्पनाओं के द्वारा होती है ( जैसे मदनफल आदि द्रव्यों से बताया गया है ) उनका भी संग्रह किया गया है। तथा इन ६०० विरेचनों के ६ आश्रय का भी वर्णन किया गया है ॥ २३ ॥

**रसा लवणवर्ज्याश्च कषाया इति संज्ञिताः। तस्मात्[2] पञ्चविधा योनिः कषायाणामुदाहृता ॥**

और भी — लवण रस को छोड़कर शेष रसों का नाम कषाय है। अतः कषायों की योनि ( जातियाँ या उत्पत्ति-स्थान ) पाँच प्रकार की इस अध्याय में कही गयी है ॥२४॥

---

१. 'कर्मणः संपादनात्' इति यो.।    २. 'तेषाम्' इति यो.।

**तथा कल्पनमप्येषामुक्तं पञ्चविधं पुनः । महतां च कषायाणां पञ्चाशत् परिकीर्तिता ॥२५॥**
**पञ्च चापि कषायाणां शतान्युक्तानि भागशः । लक्षणार्थं, प्रमाणं हि विस्तरस्य न विद्यते ॥२६॥**
**न चालमतिसंक्षेपः सामर्थ्यायोपकल्पते । अल्पबुद्धेरयं तस्मान्नातिसंक्षेपविस्तरः ॥२७॥**
**ॐ मन्दानां व्यवहाराय बुधानां बुद्धिवृद्धये । पञ्चाशत्को ह्ययं वर्गः कषायाणामुदाहृतः ॥२८॥**

और भी — और इन कषायों की पाँच प्रकार की कल्पना भी बतायी गयी है। महाकषायों के पचास वर्गोंका वर्णन किया गया है तथा अलग-अलग इन कषायों के उदाहरणस्वरूप पाँच सौ कषायों का वर्णन किया गया है, क्योंकि विस्तार का कोई अन्त नहीं। अतिसंक्षेप रूप में वर्णन करने से अल्प बुद्धि वाले को ज्ञान ही न होगा। इसलिए अल्प बुद्धि वाले वैद्यों को चिकित्सा के व्यवहार के लिए तथा बुद्धिमान व्यक्तियों की बुद्धि-वृद्धि के लिए यह पचास कषायों का वर्ग उदाहरणस्वरूप कहा गया है ॥ २५–२८ ॥

**तेषां कर्मसु बाह्येषु योगमाभ्यन्तरेषु च । संयोगं च प्रयोगं च यो वेद स भिषग्वरः ॥२९॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने भेषजचतुष्के**
**षड्विरेचनशताश्रितीयो नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

इति भेषजचतुष्कः ॥ १ ॥

इन पाँच सौ कषायों के बाह्य तथा आभ्यन्तर ( भीतरी ) प्रयोगों में जो व्यक्ति योग, संयोग और प्रयोग जानता है वह उत्तम वैद्य कहा जाता है ॥२९॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने बाह्य प्रयोग के उदाहरण में प्रलेपादि तथा आभ्यन्तर प्रयोग के उदाहरण में वमन, पाचन इत्यादि का उल्लेख किया है। संयोग का अर्थ द्रव्यों का उचित प्रकार से सम्मिश्रण करना तथा काल, प्रकृति इत्यादि की अपेक्षा से औषध की योजना करना ही **चक्रपाणि** का मत है।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में भेषज-चतुष्क-विषयक 'षड्विरेचनशताश्रितीय' नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ।

इस प्रकार यह भेषज-चतुष्क समाप्त हुआ।

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

## अथातो मात्राशितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब ( भेषज-चतुष्क प्रकरण के बाद ) मात्राशितीय अध्याय की व्याख्या की जायगी ॥ १ ॥
जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ २ ॥

**विमर्श**—आयुर्वेद का प्रयोजन 'स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारप्रशमनं च' है। दूसरे प्रयोजन की पूर्ति के लिए प्रथम चार अध्यायों में आतुरविकार-प्रशमन-सम्बन्धी भेषज-सूत्रों का संकेत करने के बाद, प्रथम प्रयोजन स्वास्थ्यरक्षण की पूर्ति के लिए, 'स्वस्थचतुष्क' का प्रारम्भ किया जा रहा है। इसमें 'प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसां च'—के आधार पर सर्वप्रथम आहार की मात्रा का निर्धारण करने के लिए, मात्राशितीय नामक अध्याय का वर्णन किया गया है क्योंकि आहार की उपादेयता मात्रा पर ही निर्भर है।

**ॐ मात्राशी स्यात्। आहारमात्रा पुनरग्निबलापेक्षिणी ॥ ३ ॥**

## ( क ) आहारविषयक विचार ( Diet )

आहार की मात्रा तथा अग्निबल का सम्बन्ध — मनुष्य को मात्रापूर्वक भोजन करना चाहिये। आहार की मात्रा अग्नि के बल की अपेक्षा करने वाली होती है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—भोजन शब्द से यहाँ अशित, पीत, लीढ, खादित इत्यादि पदार्थों का ग्रहण किया गया है क्योंकि आहार का अर्थ है—'आह्रियते अन्ननलिकया यत्तदाहारः'। इन सभी प्रकार के आहार-द्रव्यों को मात्रापूर्वक सेवन करना चाहिये। प्रत्येक व्यक्ति की आहार की मात्रा, उसके अग्निबल ( Digestive Capacity ) पर निर्भर करती है।

डा० घोष ने Standard Indian Diets के बारे में निम्नाङ्कित विचार प्रकट किया है—
A diet, therefore, that will suit the average Indian and at the same time maintain the high standard of protein metabolism would be a compromise between the European and the orthodox Hindu diet. The following is a good diet for Indians provided the rice is not polished and whole meal atta is used.

| | | | |
|---|---|---|---|
| Rice | ... 8 oz | Fish | ... 4 oz |
| Atta | ... 6 ,, | Vegetables and fruits | ... 6 ,, |
| Dal | ... 4 ,, | Milk or curd *(dahi)* | ... 12 ,, |
| Oil | ... 3 ,, | | |

Those who do not take fish should supplement the above diet with an abditional four ounces of milk, skimmed milk, curd or *dahi*. In every case the diet should contain sufficient green leafy vegetables which should be eaten raw or cooked after proper washing. In addition to the above, sugar or *gur* should be taken.

गवर्नमेण्ट आफ इण्डिया के हेल्थ बुलेटिन नं० २३ के अनुसार भारतीयों को निम्नांकित मात्रा में Calorie की आवश्यकता है—

The Health Bulletin No. 23 suggests the following scale of co-efficients and calorie requirements as being sufficiently accurate for practical nutrition work in India.

| | Co-efficient. | Calories required. |
|---|---|---|
| Adult male ... | 1.0 | 2,600 |
| " female ... | 0.8 | 2,100 |
| Child 12 & 13 years | 0.8 | 2,100 |
| " 10 & 11 " | 0.7 | 1,800 |
| " 8 & 9 " | 0.6 | 1,600 |
| " 6 & 7 " | 0.5 | 1,300 |
| " 4 & 5 " | 0.4 | 1,000 |

संक्षेप में कहा जाता है कि—"In India 2,500-2,600 calories are considered to be about enough for the ordinary easy going agricultural work, while up to 2,800-3,000 calories per day are recommended for those doing heavy manual labour." ( ibid )

**यावद्ध्यस्याशनमशितमनुपहत्य प्रकृतिं यथाकालं जरां गच्छति तावदस्य मात्रा-प्रमाणं वेदितव्यं भवति ॥ ४ ॥**

आहारमात्रा की निश्चयात्मक विधि — आहार की जो मात्रा भोजन करने वाले की प्रकृति में बाधा न पहुँचाते हुए यथासमय पच जाय वही मात्रा उस व्यक्ति के लिये प्रमाण मानना चाहिये।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जितना भोजन शरीर में कोई भी कष्ट न पहुँचाते हुए उचित समय पर पच जाय, उतना ही आहार की ठीक मात्रा है। आधुनिक दृष्टि से शरीर में नित्य होने वाली क्षतियों ( Wear & Tear Phenomena ) की पूर्ति के लिए आहार-द्रव्यों की आवश्यकता होती है। भोजन शारीरिक धातुओं के अनुसार होना चाहिये जिससे उन-उन शारीर-धातुओं की क्षति की पूर्ति अनुकूल भोज्य पदार्थों से होती रहे। शारीर-धातु के निर्माण के लिये मांस तत्त्व ( Protien ), शाक तत्त्व ( Carbohydrate ), वसा तत्त्व ( Fat ) तथा लवण ( Salts ) और जल आदि भोज्यांशों की आवश्यकता होती है। ये भोज्यांश शरीर के भीतर जाकर दो भागों में विभक्त होकर अपना कार्य करते हैं। प्रथम भाग से धातुओं का निर्माण तथा दूसरे भाग से शक्ति का निर्माण होता है। धातु एवं शक्ति का निर्माण होने के लिए शरीर में विभिन्न पाक एवं परिवर्तन होता है। पोषक धातु निर्मित होकर रस से रक्त, रक्त से मांस आदि क्रम से परिवर्तित होता रहता है। जिस अंश से शक्ति का निर्माण होता है उसका एक प्रकार से नाश हो जाता है, जो कुछ अंश बच जाता है वह मल एवं मूत्र के रूप में बाहर निकल जाता है। अतः देहाग्नि जिस परिमाण में आहाररूपी इन्धन माँगती हो उसी परिमाण में उसे देना चाहिये जिससे किसी प्रकार का विकार न हो। इसी आशय से मात्रापूर्वक ही भोजन करने का विधान बताया गया है। 'मात्रां खादेद् बुभुक्षितः' तथा 'नाप्राप्तातीतकालं वा हीनाधिकमथापि वा' ( सुश्रुत ), 'बुभुक्षितोऽन्नमश्नीयान्मात्रावद्विदितागमः। हीनमात्रमसन्तोषं करोति च बलक्षयम्। आलस्यगौरवाटोपसादांश्च कुरुतेऽधिकम् ॥' ( सु. सू. अ. ४६ )। मात्रायुक्त आहार के लक्षण इस प्रकार हैं—'कुक्षेरप्रपीडनमाहारेण हृदयस्यानवरोधः पार्श्वयोरविपाटनं, नातिगौरव-

मुदरस्य प्रीणनमिन्द्रियाणां क्षुत्पिपासोपरमः स्थानासनशयनगमनप्रश्वासोच्छ्वासहास्यसंकथासु सुखानुवृत्तिः सायं प्रातश्च सुखेन परिणमनं बलवर्णोपचयकरत्वं चेति मात्रावतो लक्षणमाहारस्य भवति ।'

( च. वि. अ. २ )

**तत्र शालिषष्टिकमुद्गलावकपिञ्जलैणशशशरभशम्बरादीन्याहारद्रव्याणि प्रकृतिलघून्यपि मात्रापेक्षीणि भवन्ति; तथा पिष्टेक्षुक्षीरविकृतितिलमाषानूपौदकपिशितादीन्याहारद्रव्याणि प्रकृतिगुरूण्यपि मात्रामेवापेक्षन्ते ॥ ५ ॥**

स्वभावतः लघु तथा गुरु द्रव्यों का मात्रासापेक्षत्व — आहार द्रव्यों में शालि चावल, साठी का चावल, मूँग की दाल, लावा पक्षी का मांस, कपिञ्जल ( गौरतित्तिरिः-चक्र०, गौरैया पक्षी का मांस ), एण ( कृष्णसारः-चक्र०, काला हरिण का मांस ), शश ( खरहे का मांस ), शरभ ( महाशृङ्गी हरिणः-चक्र०, बारहसिंघे का मांस ), शम्बर ( सांभर मृग का मांस ), ये आहार द्रव्य स्वभाव से लघु होने पर भी मात्रा की अपेक्षा करते हैं तथा पीठी, ईख तथा दुग्ध के विकार ( गुड़, राब तथा दही, मलाई, रबड़ी इत्यादि ), तिल, उड़द, आनूप मांस, औदक मांस इत्यादि आहार-द्रव्य जो स्वभाव से गुरु हैं वे भी मात्रा की ही अपेक्षा करते हैं ॥ ५ ॥

***न चैवमुक्ते द्रव्ये गुरुलाघवमकारणं मन्येत; लघूनि हि द्रव्याणि वाय्वग्निगुणबहुलानि भवन्ति, पृथ्वीसोमगुणबहुलानीतराणि; तस्मात् स्वगुणादपि लघून्यग्निसन्धुक्षणस्वभावान्यल्पदोषाणि चोच्यन्तेऽपि सौहित्योपयुक्तानि, गुरूणि पुनर्नाग्निसन्धुक्षणस्वभावान्यसामान्यात्, अतश्चातिमात्रं दोषवन्ति सौहित्योपयुक्तान्यन्यत्र व्यायामाग्निबलात्; सैषा भवत्यग्निबलापेक्षिणी मात्रा ॥ ६ ॥**

लघु तथा गुरु आहार द्रव्यों का वैज्ञानिक आधार [ Scientific Explanation ] — इस प्रकार जब लघु और गुरु आहार द्रव्य दोनों ही मात्रा की अपेक्षा करते हैं, तो द्रव्य लघु या गुरु है यह कहने की कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती है। परन्तु विना कारण हो गुरु और लघु आहार-द्रव्यों का विचार है ऐसा नहीं समझना चाहिये। क्योंकि जो आहार-द्रव्य प्रकृति से लघु होते हैं उसमें वायु और अग्नि गुण की प्रधानता होती है। जो द्रव्य गुरु होते हैं उसमें पृथ्वी और सोम ( जल ) गुण की प्रधानता होती है। अतः अपने स्वाभाविक गुणों के कारण लघु द्रव्य अग्नि को संधुक्षण ( Stimulate ) करने वाले होते हैं अतः अधिक मात्रा में भोजन करने पर भी अल्प दोष करते हैं और गुरु आहार द्रव्य अपने स्वाभाविक गुणों के कारण अग्नि को संधुक्षण करने वाले नहीं होते क्योंकि अग्नि के गुणों से विपरीत गुण वाले होते हैं। अतः अधिक मात्रा में भोजन करने से अधिक दोष उत्पन्न करने वाले होते हैं। किन्तु व्यायाम ( Exercise ) करने वाले तथा जिन लोगों की अग्नि ( Digestive Capacity ) बलवान् है, उन लोगों के लिए गुरु अन्न भी कुछ अधिक मात्रा में खाने से अल्प दोष करने वाले होते हैं। यही अग्नि-बल के अनुसार आहार की मात्रा का अभिप्राय है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—द्रव्यों के लघु और गुरु कहने का तात्पर्य यही प्रतीत होता है कि संयोगवश यदि कुछ अधिक मात्रा में लघु द्रव्य का भोजन कर लिया जाय तो भी अधिक उपद्रव नहीं होता है। क्योंकि अग्नि स्वभाव से लघु एवं रूक्ष होती है। लघु द्रव्य भी अग्नि तथा वायुगुण की प्रधानता से होने से लघु और रूक्ष होते हैं। अतः गुण-सामान्य होने से 'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्' के अनुसार अग्नि को दीप्त करने वाले ही होते हैं। गुरु द्रव्य पृथ्वी और जल की प्रधानता से होते हैं जो दोनों गुरु होते हैं किंतु अग्नि लघु होती है अतः 'ह्रासहेतुर्विशेषश्च' के अनुसार अग्नि-गुण के विपरीत गुणवाले होने से अग्नि को मन्द करने वाले होते हैं इसीलिये अधिक

मात्रा में लेने से गुरु द्रव्य भयंकर उपद्रव करने वाले होते हैं। परन्तु व्यायाम करने वाले और तीक्ष्ण अग्नि वाले व्यक्ति इसके अपवाद हैं — 'दीप्ताग्नयः खराहाराः कर्मनित्या महोदराः। ये नराः प्रति तांश्चिन्त्यं नावश्यं गुरुलाघवम्॥' (सू. अ. २७) तथा 'सात्म्यतोऽल्पतया वापि दीप्ताग्नेस्तरुणस्य च। स्नेहव्यायामबलिनो विरुद्धं वितथं भवेत्॥' (सू. अ. २६)।

**न च नापेक्षते द्रव्यं, द्रव्यापेक्षया च त्रिभागसौहित्यमर्धसौहित्यं वा गुरूणामुपदिश्यते, लघूनामपि च नातिसौहित्यमग्नेर्युक्त्यर्थम्॥ ७॥**

आहार-मात्रा-ज्ञान की आवश्यकता तथा उससे लाभ — सामान्यतः गुरु और लघु आहारों वा द्रव्यों की मात्रा का ज्ञान अग्नि के बल पर हो ही जायगा, तब द्रव्यों के ज्ञान की आवश्यकता क्या है। इस आशंका पर आचार्य ने बताया है कि आहार-द्रव्य मात्रा की अपेक्षा नहीं करता है यह बात नहीं समझना चाहिये किन्तु अपेक्षा करता ही है। द्रव्य के अनुसार गुरु द्रव्यों का आहार कुक्षि के $\frac{१}{३}$ भाग में या $\frac{१}{२}$ भाग में ही लेना चाहिए। लघु आहार द्रव्यों से कुक्षि को पूर्ण रूप से नहीं भरना चाहिये। इस प्रकार भोजन करने से अग्नि युक्तियुक्त अर्थात् अपनी उचित मात्रा में बनी रहती है॥ ७॥

**विमर्श**—पहले के गद्य में अग्निबल के अनुसार भोजन की मात्रा का उपदेश किया गया है। इस गद्य में द्रव्य के अनुसार मात्रा का उपदेश किया गया है। यहाँ सौहित्य का अर्थ है तृप्ति — 'सौहित्यं तर्पणं तृप्तिः' (अमरकोष)। कुक्षि के $\frac{१}{३}$ या $\frac{१}{२}$ भाग को गुरु द्रव्य से पूर्ण करना चाहिये इसका तात्पर्य यह लिया जा सकता है कि गुरु द्रव्य से $\frac{१}{२}$ भाग और गुरुतर आहार-द्रव्य से $\frac{१}{३}$ भाग पूर्ण करना चाहिये। चरकसंहिता के विमानस्थान के दूसरे अध्याय (त्रिविधकुक्षीय) में यह वर्णन विस्तृत रूप में देखने योग्य है। अन्यत्र भी द्रव्यापेक्षी मात्रा इस रूप में बतायी गई है—'गुरूणामर्धसौहित्यं लघूनां नातितृप्तता। मात्राप्रमाणं निर्दिष्टं सुखं यावद्विजीर्यति॥' तथा—'अन्नेन कुक्षेर्द्वावंशौ पानेनैकं प्रपूरयेत्। आश्रयं पवनादीनां चतुर्थमवशेषयेत्॥' (वा. सू. अ. ८)। 'गुरूणामर्धसौहित्यं लघूनां तृप्तिरिष्यते' (सु० सू. अ. ४६)। भेल-संहिता में भी इसी प्रकार वर्णन मिलता है, यथा—'तथाविधमिहाहारं गुरुमेव ब्रवीम्यहम्। तस्मात्त्रिभागसौहित्यमर्धसौहित्यमेव वा॥ आहारं लघुमन्विच्छेद् गुरुणा सेवितं यदा। लघु नाम समासाद्य द्रव्यं यो ह्यत्ति सेवने॥ तल्लघ्वप्यतिसंयुक्तं कोष्ठे संपद्यते गुरु। गुरुलाघववित् वैद्यो नराणां वर्द्धयत्यसून्॥ तस्मादेवं विजानीयाद् द्रव्याणां गुरुलाघवम्।' (सू.)। इस प्रकार मात्रा से अन्न सेवन करने पर अग्नि उचित रूप में कार्य करती है और अग्नि के युक्त रहने पर स्वास्थ्य उत्तम रहता है 'शान्तेऽग्नौ म्रियते युक्ते चिरं जीवत्यनामयः। रोगी स्याद्विकृतेर्मूलमग्निस्तस्मान्निरुच्यते॥ (चि. १५)। यद्यपि लघु द्रव्य अग्निसंधुक्षणस्वभाव वाले होते हैं पर उनका भी अतिमात्रा में सेवन किया जाय तो मन्दाग्नि आदि दोष उत्पन्न करते ही हैं। इसीलिए आचार्य ने यहाँ नातिसौहित्य शब्द का प्रयोग किया है तथा इसी स्थान के २७ वें अध्याय में लघु आहार द्रव्यों का तृप्ति पर्यन्त खाने का आदेश दिया है, यथा—'गुरूणामल्पमादेयं लघूनां तृप्तिरिष्यते'।

**मात्रावद्ध्यशनमशितमनुपहत्य प्रकृतिं बलवर्णसुखायुषा योजयत्युपयोक्तारमवश्यमिति॥ ८॥**

मात्रापूर्वक भोजन से लाभ — इस प्रकार मात्रा युक्त भोजन, खाने वाले व्यक्ति की प्रकृति में बाधा न पहुँचाते हुए उसे निश्चय ही बल, वर्ण, सुख और पूर्ण आयु से युक्त करता है। अर्थात् भोक्ता पुरुष बल, वर्ण, सुख और पूर्ण आयु से सम्पन्न होता है॥ ८॥

**भवन्ति चात्र—**

**गुरु पिष्टमयं तस्मात्तण्डुलान् पृथुकानपि। न जातु भुक्तवान् खादेन्मात्रां खादेद् बुभुक्षितः॥९॥**

गुरु आहार द्रव्यों के प्रयोग का विधान — इसलिए पिष्टमय ( पिट्ठी-निर्मित ) गुरु आहार पदार्थ, चावल और पृथुक ( चीउरा, चिप्पिटाः-चक्र० ) को भोजन करने के बाद कभी भी नहीं खाना चाहिये। भूख लगने पर योग्य मात्रा में खाना चाहिए ॥ ९ ॥

**विमर्श**—ये गुरु द्रव्य हैं, भोजन के बाद खाने से अपने प्राकृतिक गुरु गुण के कारण अग्नि को शीघ्र मन्द कर देते हैं। तात्पर्य यह है कि भोजन करने के बाद यदि आवश्यकता पड़े तो हलके द्रव्य का प्रयोग कथंचित् किया भी जा सकता है पर गुरु द्रव्य सर्वथा वर्जित है, यथा — 'कुकूलभृष्टपृथुकान् सुपिष्टकृतण्डुलान्। न जातु भुक्तवानद्यान्मात्रामद्यात् बुकांक्षितः॥' (अ. सं. सू. १०) तथा 'मात्रागुरु परिहरेदाहारं द्रव्यतश्च यः। पिष्टान्नं नैव भुञ्जीत मात्रया वा बुभुक्षितः॥' ( सु० सू. अ. ४६ )।

**वल्लूरं शुष्कशाकानि शालूकानि बिसानि च। नाभ्यसेद्गौरवान्मांसं कृशं नैवोपयोजयेत्॥१०॥**

अभ्यास करने योग्य आहार द्रव्य — वल्लूर ( सूखा मांस शुष्कमांसं-चक्र० ), सूखे हुए शाक, शालूक ( कमलकन्द ) और बिस ( कमल का डण्ठल ), गुरु होने के कारण इनका अभ्यास नहीं करना चाहिये। दुबले-पतले पशु-पक्षियों के मांस का प्रयोग सर्वथा नहीं करना चाहिए ॥ १० ॥

**विमर्श**—इन आहार-द्रव्यों का प्रयोग यदा-कदा किया जा सकता है पर इनके खाने का निरन्तर अभ्यास नहीं करना चाहिये। तथा भोजन के बाद भी इनका सेवन नहीं करना चाहिये, यथा—'मृणालबिसशालूककन्देक्षुप्रभृतीनि च। पूर्वं योज्यानि भिषजा न तु भुक्ते कदाचन॥' ( सु. सू. अ. ४६ )। कृशमांस का तात्पर्य यह है कि रोग आदि से कृश पशुओं का मांस ग्राह्य नहीं होता।

**कूर्चिकांश्च किलाटांश्च शौकरं गव्यमाहिषे[1]। मत्स्यान् दधि च माषांश्च यवकांश्च न शीलयेत्॥**

और भी — कूर्चिका ( जमा हुआ दुग्ध ), किलाट ( छेना ), सुअर का मांस, गो का मांस, भैंस का मांस, मछली, दही, उड़द और यवक ( जई ) का शीलन अर्थात् लगातार सेवन नहीं करना चाहिये ॥ ११ ॥

**विमर्श**—इनका भी यदा-कदा ही प्रयोग करना चाहिए। कूर्चिका और किलाट की परिभाषा—'पक्वं दध्ना समं क्षीरं विज्ञेया दधिकूर्चिका। तक्रेण तक्रकूर्चा स्यात्तयोः पिण्डः किलाटकः॥' तथा—'नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिण्डः प्रोक्तः किलाटकः' ( भा. प्र. )। वाग्भट में कुछ अधिक द्रव्यों का अभ्यास करना वर्जित किया गया है—'किलाटदधिकूर्चीका क्षारशुक्ताममूलकम्। कृशशुष्कवराहाविगोमत्स्यमहिषामिषम्॥ माषनिष्पावशालूकबिसपिष्टविरूढकम्। शुष्कशाकानि यवकान् फाणितं च न शीलयेत्॥ ( सू. अ. ८ )। यवक को चरक ( सू. अ. २५ ) में सर्वश्रेष्ठ अपथ्यकर बताया है यथा—'यवकः शूकधान्यानामपथ्यतमत्वे प्रकृष्टतमो भवति'।

**षष्टिकाञ्छालिमुद्गांश्च सैन्धवामलके यवान्। आन्तरीक्षं पयः सर्पिर्जाङ्गलं मधु चाभ्यसेत्॥**

लगातार प्रयोग किये जाने वाले आहार-द्रव्य — सांठी का चावल, शालि धान का चावल, मूंग की दाल, सेंधानमक, आँवला, जौ का आटा, आकाश का जल, दुग्ध, जाङ्गल मांस और मधु का अभ्यास करना चाहिए ॥ १२ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने कुछ अधिक द्रव्यों का अभ्यास करने को बताया है —'शीलयेच्छालिगोधूमयवषष्टिकजाङ्गलम्। पथ्यामलकमृद्वीकापटोलीमुद्गशर्कराः॥ घृतदिव्योदकक्षीरक्षौद्रदाडिमसैन्धवम्। त्रिफलां मधुसर्पिर्भ्यां निशि नेत्रबलाय च॥' ( सू. अ. ८ )।

---

1. 'गव्यमामिषम्' यो.

**तच्च नित्यं प्रयुञ्जीत स्वास्थ्यं येनानुवर्तते । अजातानां विकाराणामनुत्पत्तिकरं च यत् ॥**

आहार द्रव्यों के प्रयोग का व्यापक सिद्धान्त — ऐसे आहार-द्रव्यों का नित्य सेवन करना चाहिये जिससे स्वास्थ्य का अनुवर्तन होता रहे अर्थात् स्वास्थ्य उत्तम बना रहे और जो रोग उत्पन्न नहीं हुये है उनकी उत्पत्ति भी न हो सके ॥ १३ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में स्वस्थवृत्त के व्यापक सिद्धान्त की नींव डाली गयी। उसी आहार का सेवन करना चाहिये जो स्वास्थ्य को बनाये ( **maintain** ) रख सके तथा भविष्य में होने वाली व्याधियों को रोक सके अर्थात् **Prophylactic** की तरह कार्य करे। इस तरह इसमें सन्तुलित आहार ( **Balanced-diet** ) की तरफ सिद्धान्त रूप से संकेत किया गया है। इस सम्बन्ध में आधुनिक दृष्टि से आहार-सम्बन्धी विचार अप्रासङ्गिक न होगा।

आहार उस द्रव्य को कहते हैं जो पाचन-नलिका के द्वारा शरीर में शोषित होकर निम्नलिखित कार्यों के साधन में समर्थ हो—( क ) शरीर की क्षति की पूर्ति करना एवं उसके विकास में सहायता प्रदान करना। ( ख ) ताप या शक्ति का उत्पादन। ( ग ) उपर्युक्त दोनों क्रियाओं का नियन्त्रण। प्रथम कार्य मुख्यतः मांसतत्त्व, खनिज लवण तथा जल के द्वारा सिद्ध होता है। द्वितीय कार्य वसा और शाकतत्त्व के द्वारा पूर्ण होता है, यद्यपि कुछ शक्ति मांसतत्त्व के द्वारा भी प्राप्त होती है। तृतीय कार्य जीवनीय द्रव्य और खनिज लवण सम्पादित करते हैं। शरीर की पेशियाँ सर्वदा चेष्टावान् रहती हैं जिनसे सर्वदा शक्ति का क्षय होता रहता है। अतः इस क्षति की पूर्ति के लिये नित्य नूतन आहार-द्रव्यों की आवश्यकता होती है। शरीर के विकास-काल में भी विकास के लिये आवश्यक उत्पादन एवं शक्ति आहार के द्वारा ही प्राप्त होती है, अतः उपयुक्त आहार वही है जो—( १ ) शक्ति का आवश्यक परिमाण उत्पन्न करे। ( २ ) क्षतिपूर्ति एवं विकास के लिये आवश्यक उपादानों की पूर्ति करे। ( ३ ) शरीर की आवश्यक रासायनिक क्रियाओं का नियन्त्रण करे। यह देखा गया है कि कुछ अंशों में खनिज लवण सामान्य पेशी के संकोचन के लिये आवश्यक है। साथ ही वह अस्थि और दन्त के निर्माण के लिये भी आवश्यक है। इसके बाद वह जीवनीय द्रव्य के साथ मिलकर शरीर की क्रियाओं एवं विकास के लिये भी महत्त्वपूर्ण है। इस प्रकार आहार के विविध पोषक तत्त्वों की क्रियायें संक्षेप में निम्नांकित रूप में निर्दिष्ट की जा सकती है—

( क ) धातुनिर्मापक—मांसतत्त्व, खनिजलवण और जल। धातु-निर्मापक आहार दो प्रकार का होता है—( १ ) शरीर के ठोस अवयवों यथा अस्थि, पेशी आदि के लिये सामग्री प्रस्तुत करने वाले। ( २ ) विकास एवं अन्य शारीर क्रियाओं का नियन्त्रण करने वाले। प्रथम प्रकार में मांसतत्त्व, वसा और शाकतत्त्व आते हैं और द्वितीय प्रकार में जीवनीय द्रव्य और खनिज लवण आते हैं जिनकी कमी होने से अनेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। इस प्रकार मांसतत्त्व, खनिजलवण, जल और जीवनीय द्रव्य धातु-निर्मापक आहार द्रव्य हैं। ( ख ) ताप और शक्ति के उत्पादक—मांसतत्त्व, वसा और शाकतत्त्व। इस प्रकार के आहार-द्रव्यों में कार्बन होता है जिनका श्वास द्वारा गृहीत औक्सिजन से ओषजनीकरण होता है और इसी क्रम में ताप और शक्ति का प्रादुर्भाव होता है। शाकतत्त्व की अपेक्षा वसा में दूनी शक्ति होती है। ( ग ) शरीर-क्रियाओं के नियामक—खनिजलवण और जीवनीय द्रव्य। अधिकांश आहार-द्रव्यों में ये सभी उपादान होते हैं, किन्तु प्रायः किसी एक की अधिकता होती है यथा—घी, मक्खन आदि में वसा, मांस में मांसतत्त्व, शाकाहार में शाकतत्त्व।

आहारतत्त्वों का तापमूल्य ( **Heat-value** )—एक किलोग्राम जल का तापक्रम एक डिग्री सेन्टीग्रेड बढ़ाने के लिये जितना ताप आवश्यक होता है उसे एक 'कैलोरी' कहते हैं। इस प्रकार—

१ ग्राम मांसतत्त्व--शरीर में--४•१ कैलोरी ताप उत्पन्न करता है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ ,, | वसा ,, | ९•४ | ,, | ,, | ,, | ,, |
| १ ,, | शाकतत्त्व ,, | ४•० | ,, | ,, | ,, | ,, |

'शारीर तापमूल्य' ( Physiological heat-value ) और भौतिक तापमूल्य ( Physical heat value ) में अन्तर है। शारीर तापमूल्य ताप की वह मात्रा है जो शरीर में आहारद्रव्यों के ज्वलन से उत्पन्न होती है तथा भौतिक तापमूल्य ताप की वह मात्रा है जो शरीर के बाहर भौतिक यन्त्रों में आहार को जलाने से प्राप्त होती है। यथा मांसतत्त्व का भौतिकतापमूल्य ५•६ है, किन्तु इसका शारीरतापमूल्य ४•१ ही है। इसका कारण यह है कि १ ग्राम मांसतत्त्व से $\frac{1}{3}$ ग्राम यूरिया उत्पन्न होता है जिसमें ०•८५ ताप नष्ट हो जाता है। पूर्ण विश्राम-काल में लगभग १८०० कैलोरी ताप शरीर की भौतिक क्रियाओं के समुचित रूप से निर्वाह के लिये आवश्यक है। अधिक परिश्रम के समय यह ६००० तक हो जाता है। आयु के अनुसार भी इसमें विभिन्नता होती है। एक औसत व्यक्ति के लिये निम्नांकित आहार उत्तम हो सकता है—

| | | |
|---|---|---|
| मांसतत्त्व ( Protien ) | ४•५ | औंस |
| वसा ( Fat ) | ३•५ | ,, |
| शाकतत्त्व ( Carbohydrate ) | १४ | ,, |
| लवण ( Salts ) | १ | ,, |
| तापमूल्य | ३०७० | कैलोरी |

अधिक परिश्रम के समय इसकी मात्रा कुछ बढ़ा दी जानी चाहिये। इनके अतिरिक्त तापमूल्य कम रहने पर भी उनमें लवणों एवं जीवनीय द्रव्यों की उपस्थिति के कारण फल और हरे शाक भी भोजन में आवश्यक हैं।

**मांसतत्त्व के प्रभाव**—मांसतत्त्व के तीन कार्य होते हैं—( १ ) नये तन्तुओं के निर्माण द्वारा पूर्ति करना। ( २ ) शरीर में नये द्रव्य यथा अधिवृक्क-ग्रन्थिस्राव उत्पन्न करना। ( ३ ) शरीर को ताप और शक्ति प्रदान करना। मांसतत्त्व के अधिक उपयोग से शरीर में नाइट्रोजन का आधिक्य हो जाता है, अतः उपर्युक्त कार्यों के प्रथम दो कार्य, उनमें भी मुख्यतः प्रथम कार्य के लिये उनका उपयोग किया जाता है और शेष कार्य के लिये वसा और शाकतत्त्व का प्रयोग किया जाता है। मांसतत्त्व के द्वारा जितना नाइट्रोजन शरीर के भीतर लिया जाता है यदि उससे अधिक नाइट्रोजन का उत्सर्ग हो तो वह धातुक्षय का सूचक है। इसके विपरीत, यदि ली गई मात्रा से नाइट्रोजन का उत्सर्ग कम हो, तो वह शरीर में मांस के निर्माण का सूचक है। भोजन में मांसतत्त्व की कमी होने से पेशी का विकास कम होता है तथा रोगक्षमता भी कम हो जाती है। मांसतत्त्व में एक विशिष्ट गुण यह होता है कि इससे शरीर की समीकरणात्मक क्रियायें उत्तेजित हो जाती हैं अतः ताप का उत्पादन अधिक होता है। इसलिये शीत काल तथा शीत देशों में मांसतत्त्व के अधिक परिमाण की आवश्यकता होती है और वस्तुतः उन दिनों उसका व्यवहार भी अधिक होता है। इस गुण को मांसतत्त्व का विशिष्ट प्रेरक धर्म ( Specific dynamic action ) कहते हैं। जान्तव और औद्भिद मांसतत्त्वों की तुलना—( १ ) जान्तव मांसतत्त्व अधिक सुपाच्य अतः बुद्धिजीवियों के लिये अधिक उपयोगी होता है। यह देखा गया है कि जान्तव मांसतत्त्व का ९७ प्रतिशत तथा औद्भिद मांसतत्त्व का ८५ प्रतिशत शरीर में शोषित होता है। ( २ ) औद्भिद मांसतत्त्व में शक्ति कम होती है। ( ३ ) उतने ही मांसतत्त्व के लिये अधिक शाकाहार की आवश्यकता होती है। ( ४ ) पोषकता की दृष्टि से भी औद्भिद मांसतत्त्व जान्तव मांसतत्त्व की अपेक्षा हीन होता है।

**वसा और शाकतत्त्व के प्रभाव**—दोनों ही पदार्थ शरीर को ताप एवं शक्ति प्रदान करते हैं, फिर भी दोनों ही शरीर के सामान्य समीकरण के लिये आहार में आवश्यक हैं। वसा नाइट्रोजन की उत्पत्ति बढ़ाता है और शाकतत्त्व उसको कम करता है और इस प्रकार उसकी मात्रा को स्थिर रखता है। वसा सेवन प्रतिदिन ६० ग्राम से कम नहीं होना चाहिये। बच्चों को तो इससे भी अधिक मात्रा आवश्यक है। कटुजनक तथा प्रतिकटुजनक पदार्थ ( Ketogenic and Anti-ketogenic )— शरीर में वसा का पूर्ण ज्वलन तभी होता है जब कि उसी समय कुछ शर्करा का भी ज्वलन हो रहा हो, अन्यथा उसका ज्वलन अपूर्ण ही होता है और उससे एसिटोन पदार्थ बनते हैं। इसलिये शाकतत्त्व प्रतिकटुजनक कहलाते हैं क्योंकि वह एसिटो-एसिटिक अम्ल आदि कटु द्रव्यों की उत्पत्ति को रोकते हैं। केवल वसा ही नहीं, मांसतत्त्व भी कटुजनक होते हैं। साधारणतः कटुजनक तथा प्रतिकटुजनक द्रव्यों का अनुपात २·१ होना चाहिये, अन्यथा वसा और मांसतत्त्व का पूर्ण ज्वलन नहीं होने पाता और कटुभाव ( Ketosis ) का प्रादुर्भाव होता है। कटुभाव इसलिये निम्नांकित अवस्थाओं में पाया जाता है—( १ ) उपवास—जब कि शाकतत्त्व की कमी हो जाती है, ( २ ) इक्षुमेह—जिसमें शर्करा के स्वाभाविक ज्वलन में बाधा हो जाती है, ( ३ ) भोजन में जब वसा का आधिक्य होता है।

**जीवनीय द्रव्य** ( Vitamins )—मांसतत्त्व, वसा, शाकतत्त्व, खनिजलवण और जल के अतिरिक्त आहार में कुछ और सूक्ष्म पोषक द्रव्य होते हैं जिनका रासायनिक सङ्गठन निश्चित रूप से ज्ञात नहीं है। यह प्राकृत भोजन के अनिवार्य अंग है तथा मनुष्य एवं पशुओं की प्राकृतिक वृद्धि एवं विकास के लिये आवश्यक हैं। साथ ही यह शरीर की समीकरणात्मक क्रियाओं के सञ्चालन के लिए भी आवश्यक हैं। इन्हें 'विटामिन या जीवनीय द्रव्य' कहते है। यह नामकरण सर्वप्रथम १९११ में फङ्क ने किया था। यह बच्चों की तथा युवा व्यक्तियों में प्राकृत स्वास्थ्य की रक्षा के लिये आवश्यक हैं, अतः इन्हें 'सहायक आहारतत्त्व' भी कहते हैं। इनकी महत्त्वपूर्ण विशेषता यह है कि इनकी क्रिया बहुत अल्प मात्राओं में होती है। जब यह आहार में अनुपस्थित होते हैं तब कुछ पोषणसम्बन्धी विकार उत्पन्न होते है, उन्हें क्षयज रोग कहते हैं। प्रयोगों के द्वारा यह देखा गया है कि यदि प्राणी को विटामिन न देकर केवल मांसतत्त्व, वसा, शाकतत्त्व और खनिजलवणों पर रक्खा जाय तो अल्पकाल में ही उसकी मृत्यु हो जाती है। जीवनीय द्रव्य इस अर्थ में आहार नहीं है कि वे शरीर धातुओं का निर्माण करते हैं या क्षतिपूर्ति करते हैं या ताप और शक्ति उत्पन्न करते हैं, बल्कि इस अर्थ में कि वे सभी कोषाणवीय क्रियाओं में निश्चित रूप से संश्लेषणात्मक या रचनात्मक प्रभाव डालते हैं। यह शरीर की रक्षा और वृद्धि के लिए पूर्णतः आवश्यक है। वस्तुतः जीवनीय द्रव्य से रहित केवल मांसतत्त्व, वसा एवं शाकतत्त्व से युक्त आहार 'निर्जीव' आहार ही कहा जा सकता है।

जीवनीय द्रव्य अनेक प्रकार के होते है—१. जीवनीय द्रव्य ( ए ), २. जीवनीय द्रव्य ( बी ), ३. जीवनीय द्रव्य ( सी ), ४. जीवनीय द्रव्य ( डी ), ५. जीवनीय द्रव्य ( ई ), ६. जीवनीय द्रव्य ( के ) ७. जीवनीय द्रव्य ( पी )।

**जीवनीय द्रव्य 'ए'**—यह दूध, मक्खन, अण्डों, सभी जान्तव वसा, वृक्षों की हरी पत्तियाँ यथा कोबी इत्यादि, धान्याङ्कुर, यकृत, हृदय और वृक्क में पाया जाता है। यह जीवनीय द्रव्य हरी पत्तियों में होता है अतः हरी पत्तियाँ खाने वाले जन्तुओं के दूध में यह अधिक पाया जाता है। जीवनीय द्रव्य 'ए' के तीन मुख्य कार्य हैं—१. वृद्धि में सहायता प्रदान करता है। २. सन्तानोत्पत्ति के लिये आवश्यक है। ३. त्वचा तथा आशयों की अभ्यन्तर श्लेष्मलकला के स्वास्थ्य की रक्षा करता है। इस प्रकार यह शरीर की आवश्यक रचनाओं के प्राकृत स्वास्थ्य एवं

पूर्णता की रक्षा करता है जिससे यह जीवाणुओं के आक्रमण का प्रतिकार करने में समर्थ होता है। इसीलिये इसे 'प्रतिसंक्रामक जीवनीय द्रव्य' कहते हैं। आहार में इसकी अनुपस्थिति के निम्नलिखित परिणाम होते हैं—१. पोषण में कमी, २. अस्थिक्षय, ३. विकास में कमी, ४. नेत्र रोग—शुष्क-नेत्रता, रात्र्यन्धता आदि, ५. जीवाणुओं के संक्रमण का भय, ६. वृक्क और मूत्राशय की अश्मरी, ७. क्षय तथा अन्य फुफ्फुस के रोग।

**जीवनीय द्रव्य 'बी'**—यह गेहूँ, चावल, दाल, मटर, शाक तथा फलों में पाया जाता है। कुछ मात्रा में मांस एवं दूध में भी मिलता है। इसकी कमी से 'बेरी बेरी' नामक रोग हो जाता है। इसका प्रधान कार्य शाकतत्त्व के समीकरण में सहयोग प्रदान करना है।

**जीवनीय द्रव्य 'सी'**—यह फलों में अधिक मात्रा में पाया जाता है तथा धारोष्ण दूध में भी स्वल्प परिमाण में होता है। कोषाणुओं के ओषजनीकरण की क्रिया के लिये इसकी उपस्थिति आवश्यक है। इसकी कमी से तन्तुओं में विघटनात्मक परिवर्त्तन प्रारम्भ हो जाते हैं और स्कर्वी रोग उत्पन्न हो जाता है। रक्तकणों के निर्माण में भी यह सहायक होता है। अतः इसकी कमी से पाण्डुरोग हो जाता है। अस्थियों की वृद्धि में भी यह सहायक होता है।

**जीवनीय द्रव्य 'डी'**—जिन द्रव्यों में जीवनीय द्रव्य 'ए' पाया जाता है, उनमें यह मिलता है, किन्तु उनमें निम्नलिखित विशेषता के कारण भेद स्पष्ट गोचर नहीं होता है:—

| **जीवनीय द्रव्य 'ए'** | **जीवनीय द्रव्य 'डी'** |
|---|---|
| १. वानस्पतिक तेलों में नहीं मिलता | १. मिलता है। |
| २. ताप और ओषजनीकरण से नष्ट हो जाता है। | २. नष्ट नहीं होता। |
| ३. सूर्य-प्रकाश के द्वारा नष्ट हो जाता है। | ३. सूर्य-प्रकाश के नीललोहितोत्तर किरणों से उत्पन्न होता है। |

जीवनीय द्रव्य 'ए' और 'डी' द्रव्यों में विभिन्न अनुपातों में उपस्थित रहते हैं। यथा कौडलिवर तैल में 'ए' की अपेक्षा 'डी' अधिक होता है, किन्तु मक्खन में 'डी' की अपेक्षा 'ए' अधिक होता है। जीवनीय द्रव्य 'डी' खटिक और स्फुरक के समीकरण से निकट सम्बन्ध रखता है अतः अस्थिक्षय के प्रतिषेध या चिकित्सा में यह विशेष महत्त्वपूर्ण है। वनस्पतियों से प्राप्त जीवनीय द्रव्य 'डी' सूर्यप्रकाश से उत्पन्न 'डी$^{2}$' तथा कौडलिवर तैल इत्यादि में रहने वाला 'डी$^{3}$' कहलाता है। यह अस्थिक्षय-प्रतिषेधक तत्त्व कहा जाता है, क्योंकि आहार में इसकी अनुपस्थिति से खटिक एवं स्फुरक का प्राकृत समीकरण विकृत हो जाता है और 'अस्थिक्षय' नामक रोग उत्पन्न हो जाता है जिसका प्रधान लक्षण है अस्थि और रक्त में खटिक एवं स्फुरक की अल्पता। इस जीवनीय द्रव्य का प्रधान कर्म है पाचन-नलिका के द्वारा खटिक और स्फुरक के शोषण में योग प्रदान करना और रक्त तथा धातुओं में खटिक एवं स्फुरक के प्राकृत परिमाण की रक्षा करना। अतः अस्थि-कङ्काल के समुचित निर्माण के लिए अत्यन्त आवश्यक है और इसीलिये उसे खटिकीकरण-जीवनीय द्रव्य कहते हैं। जब इस जीवनीय द्रव्य की कमी हो जाती है तब खटिक और स्फुरक पुरीष के साथ अधिक मात्रा में बाहर निकलने लगते हैं। समुचित शोषण न होने के कारण रक्त में उपर्युक्त पदार्थों की कमी हो जाती है और अस्थि तथा दाँत को वह पदार्थ पर्याप्त मात्रा में नहीं मिलते और प्राकृत अस्थि-निर्माण में बाधा होने लगती है। यह अस्थि एवं दाँतों के निर्माण में ही सहायक नहीं होता, हृदय के नियमन, पेशियों के संकोचन, एवं रक्त के स्कन्दन के लिए भी आवश्यक है। सूर्य-प्रकाश का त्वचा के नीचे वसा पर प्रभाव होने से 'जीवनीय द्रव्य डी' उत्पन्न होता है। इसलिए खुली हवा में खुले बदन खेलने वाले बच्चों में यह अधिक मात्रा में पाया जाता है।

**जीवनीय द्रव्य 'ई'**—यह गर्भ की वृद्धि के लिये आवश्यक है। यह धान्याङ्कुरों, वानस्पतिक तैलों तथा हरे शाकों में पाया जाता है। यह गेहूँ के अङ्कुर के तैल में सर्वाधिक परिमाण में पाया जाता है। यह थोड़ी मात्रा में दूध, वसा, जान्तव वस्तुओं, विशेषतः वसा और पेशियों में पाया जाता है। कौडलिवरतैल में यह नहीं मिलता। यह सन्तानोत्पत्ति के लिये आवश्यक है अतः यह सन्तानोत्पादक जीवनीय द्रव्य कहलाता है। इसके अभाव से सन्तानोत्पत्ति की क्रियाओं में विकृति हो जाती है। इसके अभाव में पुरुषों के शुक्रवह स्रोतों का क्षय एवं शुक्रकीटों का दौर्बल्य और शक्तिहीनता हो जाती है। स्त्रियों में यद्यपि गर्भाधान हो जाता है, तथापि अपरासम्बन्धी क्रियाओं में बाधा होने से गर्भ शीघ्र नष्ट हो जाता है। इसका कारण यह है कि इसकी कमी से अपरा में विनाशात्मक परिवर्त्तन होने लगते हैं।

**जीवनीय द्रव्य 'के'**—यह हरे शाकों, धान्यों तथा वानस्पतिक तैलों में पाया जाता है। यह रक्त के प्राकृत स्कन्दन के लिए आवश्यक है और इस प्रकार कुछ रक्तस्रावसम्बन्धी रोगों का प्रतिषेध करता है। इसमें दो तत्त्व होते हैं के[१] और के[२]। प्रथम तत्त्व हरे शाकों और वनस्पतियों में पाया जाता है तथा द्वितीय तत्त्व अन्त्र में जीवाणुओं के द्वारा उत्पन्न होता है। कामला आदि रोगों में जब आंत्र में पित्त की कमी हो जाती है, तब इस तत्त्व का पूर्ण शोषण नहीं हो पाता और उससे रक्तस्राव की प्रवृत्ति होने लगती है।

**जीवनीय द्रव्य 'पी'**—यह हङ्गरी देश के लाल मिर्चों से निकाला जाता है। इसकी क्रिया जीवनीयद्रव्य 'सी' के समान ही होती है। इसकी अनुपस्थिति से त्वचा की केशिकायें विदीर्ण हो जाती हैं और रक्त त्वचा में सञ्चित एवं स्रुत होने लगता है।

**आहार के रञ्जक द्रव्य**—कुछ आहार में कैरोटिन नामक पीत वर्ण का रञ्जक द्रव्य होता है और प्रायः जीवनीयद्रव्य 'ए' के साथ पाया जाता है। उसकी क्रिया 'ए' के समान ही होती है। मक्खन की शक्ति इसी द्रव्य के आधार पर होती है।

**निरिन्द्रिय लवण**—निरिन्द्रिय लवण शरीर के धातुनिर्माण की क्रिया में महत्त्वपूर्ण योग देते हैं, अतः आहार में इनका भी प्रमुख स्थान है। शरीर में उनका ओषजनीकरण नहीं होता, अतः ताप की उत्पत्ति उनसे नहीं होती जिस प्रकार कि अन्य आहार-द्रव्यों से होती है, किन्तु शरीर में ताप का नियमन करने के कारण इस दृष्टि से इनका अधिक महत्त्व है। मानवशरीर में लगभग ५ प्रतिशत खनिज लवण होते हैं, अतः उनकी निम्नाङ्कित मात्रा प्रतिदिन आहार में अवश्य मिलनी चाहिए—खटिक—१ ग्राम, स्फुरकाम्ल—४ ग्राम, मैगनेशियम—०.५ ग्राम, क्लोरिन—८ ग्राम, लौह—०.०१५ ग्राम, पोटाशियम—३ ग्राम, सोडियम—५ ग्राम। ये लवण प्रायः आहार में सेन्द्रिय संयोग के रूप में मिलते हैं यथा गन्धक मांसतत्त्व में, खटिक दुग्ध में तथा लौह मांस में। **कार्य**—खनिज लवणों के दो मुख्य कार्य होते हैं—( १ ) कुछ खनिज लवण धातुओं के निर्माण के लिए आवश्यक होते हैं। शरीर में लगभग ९९ प्रतिशत खटिक और ७० प्रतिशत स्फुरक दाँतों और अस्थियों में पाया जाता है। इन अङ्गों की कठिनता इन्हीं लवणों पर आश्रित होती है। बच्चों में विकास के लिये खटिक की अधिक आवश्यकता होती है जो उन्हें दूध के द्वारा मिलता है। स्त्रियों को गर्भावस्था के अन्तिम दो मासों में तथा स्तन्यकाल में खटिक तथा स्फुरक की विशेष आवश्यकता होती है। खटिक की कमी से बच्चों का विकास रुक जाता है और अस्थिशोष की अवस्था उत्पन्न होती है। खटिक के समुचित सात्मीकरण के लिये जीवनीय द्रव्य डी की भी आवश्यकता होती है, अन्यथा इसके अभाव में खटिक की अत्यधिक मात्रा देने पर भी कोई लाभ नहीं होता। ( २ ) खनिजलवण शरीर के विभिन्न स्रावों और रसों में घुले रहते हैं और उनकी आम्लिकता एवं क्षारीयता को स्थिर रखते हैं। वे हृदय, नाड़ियों तथा पेशियों की प्राकृत क्रियाके लिये भी आवश्यक अणु पहुँचाते हैं।

निम्नतालिका में खनिज लवणों ( Minerals ) की क्रिया का विवरण दिया गया है—

| खनिज का नाम | शारीर क्रिया | तद्भावजन्य रोग |
|---|---|---|
| १. खटिक | १. अस्थि तथा दन्त का निर्माण ( जीवनीयद्रव्य डी की उपस्थिति में ) | अस्थि और दन्त का दुर्बल विकास, अस्थिभङ्गुरता, अस्थिशोष, दन्त-कोटर, अत्यधिक रक्तस्राव |
| २. क्लोरीन | १. पाचन में सहायक<br>२. आमाशयिक रस के स्राव में सहायक<br>३. रक्त तथा धातुओं के व्यापनभार का नियमन<br>४. किण्वतत्त्वों को क्रियाशील बनाना | जठरा रग्नाशक्ति का क्षय, शरीर-भार में कमी, पाचनविकार |
| ३. ताम्र | रक्तरञ्जक द्रव्यों के निर्माण में लौह के सात्मीकरण के लिए आवश्यक | रक्ताल्पता |
| ४. आयोडिन | १. थाइरोक्सिन का निर्माण<br>२. अवटुग्रन्थि का आकार तथा क्रिया नियमित रखना<br>३. गलगण्ड से रक्षा | अवटुग्रन्थि की वृद्धि ( गलगण्ड ) |
| ५. लौह | रक्तरञ्जक का निर्माण, रक्तकोषाणु का विकास, प्राकृत वर्ण | रक्ताल्पता, रक्तरञ्जक की कमी, रक्तकोषाणुओं का क्षय, शारीरिक वृद्धि का निरोध |
| ६. मैगनेशियम | शोधक प्रभाव, किण्वतत्त्वों की क्रिया में प्रेरक | मस्तिष्क-दौर्बल्य, पाचनविकार, शारीरिक वृद्धि का निरोध, हृदय-गति की तीव्रता |
| ७. मैंगनीज | प्राकृतिक वृद्धि के लिए आवश्यक, ताम्र के समान प्रभाव | शारीर विकास का निरोध |
| ८. स्फुरक | अस्थि तथा दन्त का निर्माण, किण्वतत्त्वों की क्रिया में प्रेरणा, शाकतत्त्वों तथा स्नेहों का सात्मीकरण | अस्थि तथा दन्त का क्षीण विकास, शारीरिक वृद्धि का निरोध |
| ९. पोटाशियम | प्राकृत विकास, पेशीक्रिया में सहायता | दुर्बल पेशीनियन्त्रण, शरीरभार में कमी, पाचनशक्तिह्रास |
| १०. सोडियम | कोषाणुओं तथा द्रवों में व्यापनभार का नियमन, रक्तप्रवाह में क्षाररक्षण | नाडीविकार, लवणक्षय, दुर्बल जलधारणाशक्ति |
| ११. गन्धक | शारीर विकास के लिए आवश्यक, विचर्चिका तथा अन्य चर्मरोगों का प्रतिषेध, धातुओं के लौह परिमाण का नियमन | शारीर वृद्धि का निरोध, त्वचा-विकार |

**अत ऊर्ध्वं शरीरस्य कार्यमक्ष्यञ्जनादिकम्। स्वस्थवृत्तिमभिप्रेत्य गुणतः संप्रवक्ष्यते ॥१४॥**

## ( ख ) स्वस्थवृत्त वर्णन ( Personal Hygiene )

स्वस्थवृत्त के विषय का प्रारम्भ — अब सामान्य नियमों का वर्णन करने के बाद शरीर के लिये आवश्यक नेत्रों के लिये अञ्जन आदि कार्यों का स्वस्थवृत्त के नियमों को ध्यान में रख कर गुण के अनुसार वर्णन करेंगे ऐसा आचार्य ने कहा ॥ १४ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय में अञ्जन, अभ्यङ्ग तथा धूमपान इत्यादि अनेक स्वास्थ्य-सम्बन्धी नियमों का वर्णन किया गया है। नेत्र शरीर में सर्वश्रेष्ठ माना गया है जैसा कि वाग्भट ने बताया है—'चक्षुः प्रधानं सर्वेषामिन्द्रियाणां विदुर्बुधाः। घननीहारमुक्तानां ज्योतिषामिव भास्करः॥' ( उ. १३ )। अतः उसकी रक्षा करना परमावश्यक है, क्योंकि—'चक्षूरक्षायां सर्वकालं मनुष्यैर्यत्नः कर्त्तव्यो जीविते यावदिच्छा॥ व्यर्थो लोकोऽयं तुल्यरात्रिन्दिवानाम्। पुंसामन्धानां विद्यमानेऽपि वित्ते॥' ( उ. १३ ), तथा—'सर्वात्मना नेत्रबलाय यत्नं कुर्वीत नस्याञ्जनतर्पणाद्यैः। दृष्टिश्च नष्टा विविधं जगच्च तमोमयं जायत एकरूपम्॥' ( वा. उ. ) में नेत्र की प्रधानता बताई गई है।

**सौवीरमञ्जनं नित्यं हितमक्ष्णोः प्रयोजयेत्। पञ्चरात्रेऽष्टरात्रे वा स्रावणार्थे रसाञ्जनम् ॥१५॥**

### ( १ ) अञ्जन ( Eye-Salves )

सौवीराञ्जन तथा रसाञ्जन का प्रयोग — ( १ ) नेत्र के लिये हितकर सौवीर अञ्जन का प्रयोग नित्य करना चाहिये। ( २ ) नेत्र से दूषित जल को निकालने के लिये पाँच या आठ दिन पर रसाञ्जन ( रसवत ) का अञ्जन के रूप में प्रयोग करना चाहिये ॥ १५ ॥

**विमर्श**—रसरत्नसमुच्चय में—( १ ) सौवीराञ्जन, ( २ ) रसाञ्जन, ( ३ ) स्रोतोञ्जन, ( ४ ) पुष्पाञ्जन और ( ५ ) नीलाञ्जन, ये पाँच प्रकार के अञ्जन बताये गये हैं। यथा—'सौवीरमञ्जनं प्रोक्तं रसाञ्जनमतः परम्। स्रोतोऽञ्जनं तदन्यच्च पुष्पाञ्जनकमेव च। नीलाञ्जनं च तेषां हि स्वरूपमिह वर्ण्यते॥' ( र. र. समु. अ. ३ )। इनका वर्णन अलग-अलग इस प्रकार मिलता है—( १ ) 'सौवीरमञ्जनं धूम्रं रक्तपित्तहरं हिमम्। विषहिध्माक्षिरोगघ्नं व्रणशोधनरोपणम्॥' ( २ ) 'रसाञ्जनञ्च पीताभं विषवक्त्रगदापहम्। श्वासहिध्मापहं वर्ण्यं वातपित्तास्रनाशनम्॥' ( ३ ) 'स्रोतोऽञ्जनं हिमं स्निग्धं कषायं स्वादु लेखनम्। नेत्र्यं हिध्माविषच्छर्दिकफपित्तास्ररोगनुत्॥' ( ४ ) 'पुष्पाञ्जनं सितं स्निग्धं हिमं सर्वाक्षिरोगनुत्। अतिदुर्धरहिध्माघ्नं विषज्वरगदापहम्॥' ( ५ ) 'नीलाञ्जनं गुरु स्निग्धं नेत्र्यं दोषत्रयापहम्। रसायनं सुवर्णघ्नं लोहमार्दवकारकम्॥' आधुनिक विज्ञान के अनुसार इनको निम्नांकित मानते हैं—( १ ) सौवीराञ्जन—( स्टिबनाइटिस **Stybnitis** ), ( २ ) रसाञ्जन—( येलो आक्साइड आफ् मर्करी **Yellow, oxide of mercury** ), ( ३ ) स्रोतोञ्जन—( अण्टीमनी सल्फाइड **Antimony sulphide** या बरनाग सुरमा ), ( ४ ) पुष्पाञ्जन—( जिन्क आक्साइड **Zinc oxide** ) और ( ५ ) नीलाञ्जन—( गेलेना या लेड सल्फाइड **Lead sulphide** )। प्रत्येक के बारे में कुछ विस्तृत वर्णन किया जा रहा है।

**( १ ) सौवीराञ्जन**—यह अण्टिमनी ( **Antimony** ) और गन्धक ( **Sulphur** ) का यौगिक है, नेत्र के लिये अच्छा है। यह सुरमा बेली आसाम से आता है। शास्त्र में इसका लक्षण यह है—'वल्मीकशिखराकारं भङ्गे नीलोत्पलद्युति। सौवीराञ्जनमित्याहुरायुर्वेदविदो जनाः॥' **( २ ) रसाञ्जन**—इसको येलो आक्साइड आफ् मर्करी ( **Yellow oxide of Mercury** ) कहते हैं। आजकल प्रायः चिकित्सक रसाञ्जन शब्द से–'दार्वीक्वाथसमं क्षीरं पादं पक्त्वा यदा घनम्। तदा रसाञ्जनं ख्यातम्...............इति॥' इस भावप्रकाशोक्त लक्षण-विधि से बने हुए द्रव्य को ही सर्वत्र ग्रहण करते हैं। किन्तु यह उचित नहीं है। जहाँ रसनिर्माण की प्रक्रिया हो वहाँ रसाञ्जन शब्द

से 'रसगर्भ रसाञ्जनम्' अर्थात् येलो आक्साइड आफ् मर्करी Yellow oxide of Mercury के नाम से जो खनिज आता है उसका तथा क्वाथ और चूर्णादि-प्रक्रिया में भावप्रकाशोक्त रसाञ्जन का ग्रहण करें। **( ३ ) स्रोतोऽञ्जन**—यह अण्टीमनी सल्फाइड ( Antimony Sulphide ) है। बर्मा और मैसूर में थोड़ा अल्टीमनी सल्फाइड प्राप्त होता है। आजकल सफेद सुरमे के नाम से बाजारों में जो द्रव्य मिलता है वह केलसाइट है, उसे नहीं लेना चाहिये। वह चूने की जाति का एक पत्थर है, स्रोतोऽञ्जन नहीं है। **(४) पुष्पाञ्जन**—यह जिन्क आक्साइड (Zinc oxide) है। इसे सफेदा भी कहते हैं। यह जयपुर में बहुत बनता है तथा आजकल पाश्चात्य चिकित्सक नेत्र के लिये यशद के योगों का अत्यन्त प्रयोग करते हैं। **(५) नीलाञ्जन**—यह लेड सल्फाइड ( Lead sulphide ) या गेलेना है। यह भी नेत्र के लिये हितकर है तथा बर्मा से अधिक आता है।

**चक्षुस्तेजोमयं तस्य विशेषाच्छ्लेष्मतो भयम्। ततः श्लेष्महरं कर्म हितं दृष्टेः प्रसादनम् ॥१६॥**

नेत्ररोग में कफदोष के प्राधान्य में हेतु — नेत्र तेजःस्वरूप है अतः उसे श्लेष्मा ( जल ) से विशिष्ट भय रहता है इसलिए कफनाशक कर्म नेत्र का प्रसादन ( स्वस्थ ) करने में हितकारी होते हैं ॥ १६ ॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने उपर्युक्त श्लोक पर टीका करते हुये कहा है कि चक्षु इन्द्रिय में तैजस महाभूत का प्राधान्य रहता है अतएव उसके विरुद्ध आप्य महाभूत की प्रधानता वाले कफदोष से ही प्रायः नेत्र में रोग होते हैं। **सुश्रुत** ने सूत्रस्थान में कफदोष से पूयोत्पत्ति मानी है यथा···'नास्ति कफाच्च पूयः'। अतः नेत्ररोग में कफदोष के रोग अधिक होने का जो वर्णन है उसका वैज्ञानिक अर्थ यह निकाला जा सकता है कि नेत्ररोग में Inflammatory-diseases ( शोथ के कारण पूयोत्पादन जिनमें होता है ) का आधिक्य रहता है और ये औपसर्गिक ( Infectious ) होते हैं जो सुश्रुत के निम्नांकित वचन से ज्ञात होगा। यथा—'प्रसङ्गाद्गात्र-संस्पर्शान्निश्वासात्सहभोजनात्। सहशय्याऽऽसनाच्चापि वस्त्रमाल्यानुलेपनात्॥ कुष्ठं ज्वरश्च शोषश्च नेत्राभिष्यन्द एव च। औपसर्गिकरोगाश्च सङ्क्रामन्ति नरान्नरम्॥' ( सु. नि. ५ )।

**दिवा तन्न प्रयोक्तव्यं नेत्रयोस्तीक्ष्णमञ्जनम्। विरेकदुर्बला दृष्टिरादित्यं प्राप्य सीदति ॥१७॥**
**तस्मात् स्राव्यं[1] निशायां तु ध्रुवमञ्जनमिष्यते।**

दिन में अञ्जन का प्रयोग न करने में हेतु — नेत्रों में कफनाशक तीक्ष्ण अञ्जन का प्रयोग दिन में नहीं करना चाहिये क्योंकि विरेक ( जल-कफ निकलने ) के कारण दुर्बल दृष्टि सूर्य के प्रकाश के लगने से कमजोर हो जाती है। इसलिये जल निकालने के लिये जिस अञ्जन का प्रयोग होता है उसे निश्चित रूप से रात्रि में ही लगाना चाहिये ॥ १७ ॥

**यथा हि कनकादीनां मलिनां विविधात्मनाम् ॥ १८ ॥**
**धौतानां निर्मला शुद्धिस्तैलचेलकचादिभिः। एवं नेत्रेषु मर्त्यानामञ्जनाश्च्योतनादिभिः ॥१९॥**
**दृष्टिर्निराकुला भाति निर्मले नभसीन्दुवत्।**

अञ्जन से लाभ के बारे में उपमा—जिस प्रकार तेल, कपड़ा और बाल ( Brush ) आदि के द्वारा प्रक्षालन करने से मलिन सुवर्ण आदि धातुओं की निर्मल शुद्धि हो जाती है। उसी प्रकार मनुष्यों के नेत्रों में अञ्जन और आश्च्योतन आदि के प्रयोग से दृष्टि स्वच्छ हो कर स्वच्छ आकाश में चन्द्रमा की तरह चमकती है ॥ १८-१९ ॥

**विमर्श**—नेत्र का सम्पर्क बाह्य वातावरण ( External Atmosphere ) से अधिक होने के कारण इसको सदा स्वस्थ रखने के लिये अञ्जनादि की विधि बताई गयी है। सुश्रुत ने

---

१. स्राव्यमञ्जनं स्रावणं रसाञ्जनम्।

( १ ) तर्पण, ( २ ) पुटपाक, ( ३ ) सेक, ( ४ ) आश्च्योतन, ( ५ ) अञ्जन, इन पाँच क्रियाओं को स्वस्थ नेत्र के रक्षार्थ या नेत्ररोगों के शमनार्थ प्रयोग करने का उपदेश दिया है—'तर्पणं पुटपाकश्च सेक आश्च्योतनाञ्जने' इनका विस्तृत वर्णन इस प्रकार मिलता है—

( १ ) **तर्पण**—वात, धूप तथा धूलि से रहित स्थान में रोगी को उत्तान शयन करा दें। उसके नेत्र के चारों तरफ साने हुए उड़द की पीठी से दो अङ्गुल ऊँचा सम, दृढ़ और छिद्र-रहित गोलाकार घेरा बना दें। रोगी के नेत्रों को बन्द करादें। तदनन्तर गरम जल में पात्र रख कर पिघलाये हुये घृत तथा औषधसिद्ध घृत या घृतमण्ड से घेरे को भर कर रोगी को अपने नेत्र खोलने के लिये कहें। उड़द की पीठी के घेरे में इतना घृत भरें कि नेत्र के पलक डूब जायँ। इस क्रिया का नाम तर्पण है। यथा—'वातातपरजोहीने वेश्मन्युत्तानशायिनः। आधारौ माषचूर्णेन क्लिन्नेन परिमण्डलौ॥ समौ दृढावसम्बाधौ कर्त्तव्यौ नेत्रकोशयोः। पूरयेद् घृतमण्डस्य विलीनस्य सुखोदके॥ आपक्ष्माग्रात् ततः स्थाप्यं पञ्च तद्वाक्छतानि च। स्वस्थे, कफे षट् पित्तेऽष्टौ दश वाते तदुत्तमम्॥' ( सु. उत्त. अ. १८ )। इस तर्पण क्रिया से लाभ का वर्णन इस प्रकार मिलता है—'सुखस्वप्नावबोधत्वं वैशद्यं वर्णपाटवम्। निर्वृतिर्व्याधिविध्वंसः क्रियालाघवमेव च॥'

( २ ) **पुटपाक**—'ततः प्रशान्तदोषेषु पुटपाकक्षमेषु च। पुटपाकः प्रयोक्तव्यो नेत्रेषु भिषजा भवेत्।' यह कर्म के अनुसार तीन प्रकार का होता है—( १ ) स्नेहन, ( २ ) रोपण, ( ३ ) लेखन। इन भेदों को ध्यान में रख कर प्रयोजन के अनुसार औषधों को लेकर पुटपाक विधि से पाक कर औषध-द्रव को निचोड़ कर, छान कर रोगी के नेत्र में तर्पण-विधान से प्रयुक्त किया जाता है।

( ३ ) **सेक**—'सेकस्य सूक्ष्मधाराभिः सर्वस्मिन्नयने हितः। मीलिताक्षस्य मर्त्यस्य प्रदेयश्च-तुरङ्गुलात्॥' यह सेक स्नेहन, रोपण, लेखन भेद से तीन प्रकार का होता है। वातज रोगों में स्नेहन, पित्तज रोगों में रोपण और कफज रोगों में लेखन का प्रयोग करना चाहिये। इसके लिये आजकल Undine ( अनडाइन ) नामक कांच का पात्र आता है जिससे यह क्रिया सुविधा-पूर्वक की जाती है। यद्यपि आजकल केवल गरम जल या बोरिक एसिड ( Boric Acid ) मिला कर सेक किया जाता है। पर प्राचीन काल की उपर्युक्त दोषानुसार व्यवस्था उत्तम है।

( ४ ) **आश्च्योतन**—'अथ आश्च्योतनं कार्यं निशायां न कदाचन। उन्मीलितेऽक्षिणि दृङ्मध्ये बिन्दुभिर्द्व्यङ्गुलाद्धितम्॥ यथादोषोपयुक्तस्तु नातिप्रबलमोजसा। रोगमाश्च्योतनं हन्ति…' यह भी स्नेहन, रोपण और लेखन भेद से तीन प्रकार का होता है और क्रम से वात-पित्त-कफजन्य विकारों में प्रयुक्त होता है। इस कार्य के लिये ड्रॉपर ( Dropper ) की सहायता लेना अच्छा होता है।

( ५ ) **अञ्जन**—'व्यक्तरूपेषु दोषेषु शुद्धकायस्य केवले। नेत्र एव स्थिते दोषे प्राप्तमञ्जनमाचरेत्॥' शलाका या अँगुली से नेत्र में औषध लगाने को अञ्जन कहते हैं। यह दोषानुसार एवं कर्मानुसार लेखन, रोपण और प्रसादन भेद से तीन प्रकार का होता है। वाग्भट ने स्नेहन एक और भेद माना है किंतु उसका अन्तर्भाव प्रसादन में कर लिया जाता है। निर्माण-भेद से अञ्जन तीन प्रकार का होता है—गुटिका, रस और चूर्ण फिर वीर्य के अनुसार तीक्ष्ण और मृदु भेद से दो प्रकार का होता है। जब तीक्ष्ण अञ्जन के लगाने से नेत्र में कष्ट प्रतीत होता है तो उसे दूर करने के लिए जो अञ्जन लगाया जाता है उसे प्रत्यञ्जन कहते हैं—'प्रसादन एव चूर्णस्तीक्ष्णाञ्जनाभिसंतप्ते चक्षुषि प्रयुज्यमानः प्रत्यञ्जनसंज्ञां लभते' अर्थात् तीक्ष्ण अञ्जन से सन्तप्त नेत्र में प्रसादन के लिये तीक्ष्ण अञ्जन के बाद जो अञ्जन किया जाता है उसे प्रत्यञ्जन कहा जाता है। वर्ति या रसाञ्जन लेखन के

लिये एक हरेणु, प्रसादन के लिये १½ हरेणु और रोपण के लिये दो हरेणु के बराबर लेना चाहिये। 'हरेणुमात्रा वर्त्तिः स्याल्लेखनस्य प्रमाणतः। प्रसादनस्य चाध्यर्धा, द्विगुणा रोपणस्य च। रसाञ्जनस्य मात्रा तु यथावर्तिमिता मता ॥' (सु. उ. अ. १८)। चूर्णाञ्जन सलाई के अग्रभाग पर जितना उठ सके उतना लेखन में दो बार, प्रसादन में तीन बार और रोपण में चार बार लगाना चाहिये। वृद्ध वाग्भट कहते हैं कि तीक्ष्णाञ्जन की वर्ति एक मटर प्रमाण और रसक्रिया एक वायविडंग के प्रमाण से लेनी चाहिये। ( अ. सं. सू. ३२ )।

नेत्र में अञ्जन के लिये सलाई ( शलाका ) सोना, चाँदी, सींग हाथीदाँत, ताम्र, वैदूर्य, कांसा या लोहा, इनमें से किसी एक की, आठ अंगुल लम्बी, मध्य में कुछ पतली, दोनों ओर पुष्प की कली के आकार की और चिकनी बनवानी चाहिये। ध्यान रहे कि सलाई अग्रभाग में तीक्ष्ण न हो तथा अञ्जन लगाने की विधि इस प्रकार है—'वामेनाक्षि विनिर्भुज्य हस्तेन सुसमाहितः। शलाकया दक्षिणेन क्षिपेत् कानीनमञ्जनम्। आपाङ्गयं वा यथायोगं कुर्याच्चापि गतागतम्। वर्त्मोपलेपि वा यत् तदङ्गुल्यैव प्रयोजयेत् ॥' ( सु. उ. अ. १८ )। तीक्ष्ण अञ्जन का प्रयोग रात्रि में सर्वथा वर्जित है, पर मृदु अञ्जन का प्रयोग आवश्यकतानुसार विभिन्न कालों में भी किया जाता है, यथा—'हेमन्ते शिशिरे चैव मध्याह्नेऽञ्जनमिष्यते। पूर्वाह्णे चापराह्णे वा ग्रीष्मे शरदि चेष्यते। वर्षासु नाभ्रे नात्युष्णे वसन्ते च सदैव हि ॥' परन्तु इन अवस्थाओं में अञ्जन का प्रयोग नहीं करना चाहिये—'भुक्तवान् शिरसा स्नातः श्रान्तश्छर्दनवाहनैः। रात्रौ जागरितश्चापि नाञ्ज्याज्ज्वरित एव च ॥'

**हरेणुकां प्रियङ्गुं च पृथ्वीकां केशरं नखम् ॥ २० ॥**
**ह्रीवेरं चन्दनं पत्रं त्वगेलोशीरपद्मकम्। ध्यामकं मधुकं मांसी गुग्गुल्वगुरुशर्करम् ॥ २१ ॥**
**न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षलोध्रत्वचः शुभाः। वन्यं सर्जरसं मुस्तं शैलेयं कमलोत्पले ॥ २२ ॥**
**श्रीवेष्टकं शल्लकीं च शुकबर्हमथापि च। पिष्ट्वा लिम्पेच्छरेषीकां तां वर्तिं यवसन्निभाम् ॥२३॥**
**अङ्गुष्ठसंमितां कुर्यादष्टाङ्गुलसमां भिषक्। शुष्कां निगर्भां तां वर्तिं धूमनेत्रार्पितां नरः॥२४॥**
**स्नेहाक्तामग्निसंप्लुष्टां पिबेत्प्रायोगिकीं सुखाम्।**

## ( २ ) धूमपान ( Smoking )

हरेणुकादि प्रायोगिक धूमवर्ति का निर्माण तथा प्रयोगविधि — हरेणुका ( रेणुका ), प्रियङ्गु, पृथ्वीका ( कालाजीरा, कृष्णजीरकं-चक्र० ), केशर ( नागकेशर-चक्र० ), नख, ह्रीवेर ( सुगन्धवाला ), चन्दन, तेजपत्र, दालचीनी, छोटी इलायची, खस, पद्मक ( पद्माख ), ध्यामक ( सुगन्धतृण, गन्धतृणं-चक्र० ), मधुक ( मुलेठी ), जटामांसी, गुग्गुलु, अगर, शर्करा, अच्छे बरगद की छाल, गूलर की छाल, पीपल की छाल, पाकड़ की छाल और लोध की छाल, वन्य ( केवटी मोथा, कैवर्तमुस्तकम्-चक्र० ), सर्जरस ( राल ), नागरमोथा, शैलेय ( छड़ीला ), कमल, नीलकमल, श्रीवेष्टक ( गन्धाविरोजा ), शल्लकी ( कुन्दुरु ), शुकबर्ह ( ग्रन्थिपर्णकम्-चक्र० ), इन सभी औषधियों को पीस कर एक शरकण्डे के ऊपर लपेट कर जौ के आकार की (बीच में मोटी आदि-अन्त में पतली) अंगूठे के समान मोटी, आठ अङ्गुल लम्बी वर्ति बनानी चाहिये। छाया में रखने पर जब बत्ती सूख जाय तो सींक को निकाल कर घृत, तैल आदि स्नेह से आर्द्र कर धूमनेत्र ( Cigarette Holder ) में रख कर, अग्नि से जला कर, इस सुखकारी प्रायोगिक धूम का सेवन करना चाहिये ॥ २०-२४ ॥

**विमर्श**—आगे इसी अध्याय के ३५वें श्लोक में कहा जायगा कि—'नावनाञ्जननिद्रान्ते चात्म-

वान् धूमपो भवेत्' अतः अञ्जन विधान बताने के बाद धूम का वर्णन किया गया है दूसरी बात यह भी है कि—'तीक्ष्णाञ्जनेनाञ्जितलोचनस्य, यः सम्प्रदुष्येन्न निरेति नेत्रात्। श्लेष्मा शिरःस्थः स तु पीतमात्रे, धूमे प्रशान्ति लभते नरस्य ॥' अतः अञ्जन के बाद धूम कहा गया है। स्वस्थवृत्त के विधान में ये तीनप्रकार के धूम का उपदेश है-( १ ) **प्रायोगिकी,** ( २ ) **स्नैहिकी,** ( ३ ) **शिरोवैरेचनिकी,** यह उपर्युक्त धूम प्रायोगिक है। वाग्भट में कहा गया है—'पञ्चकृत्वः प्रलेपयेत्' ( अ. सू. अ. २१ ) अर्थात् सींक पर लेप करते समय अलग-अलग पाँच बार लेप कर सुखाना चाहिये। सुश्रुत में प्रायोगिक धूम के विषय में कहा गया है—'तत्रैलादिना कुष्ठतगरवर्ज्येन श्लक्ष्णपिष्टेन द्वादशाङ्गुलं शरकाण्डं क्षौमेणाष्टाङ्गुलं लेपयेत्। एषा वर्त्तिः प्रायोगिके' तथा 'तत्र प्रायोगिके वर्त्तिं व्यपगतशरकाण्डां निवातातपशुष्कामङ्गारेष्ववदीप्य नेत्रमूलस्रोतसि प्रयुज्य धूममाहरेदिति ब्रूयात्' ( चि. अ. ४० )। यहाँ सींक की लम्बाई नहीं बतायी गई है। वाग्भट ने सींक की लम्बाई १२ अङ्गुल की बतायी है। वर्ति का एक भाग धूमनेत्र-नली (Cigarette Holder) में लगा कर और दूसरे भाग में आग जला कर पीना चाहिये। पीने के पहले वर्ति को स्नेह में डुबो लेना चाहिये।

**वसाघृतमधूच्छिष्टैर्युक्तियुक्तैर्वरौषधैः ॥ २५ ॥**
**वर्तिं मधुरकैः कृत्वा स्नैहिकीं धूममाचरेत्।**

वसादिस्नैहिकी धूम्रवर्ति — वसा (चर्बी), घृत, मोम, मधुरक आदि उत्तम ( जीवनीयगण की) औषधियों से युक्तिपूर्वक पूर्व विधि से स्नैहिक वर्ति का निर्माण कर स्नैहिक धूम का सेवन करना चाहिये ॥ २५ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने स्नैहिक धूम का विधान इस प्रकार बताया है—'स्नेहफलसारमधूच्छिष्टसर्जरसगुग्गुलुप्रभृतिभिः स्नेहमिश्रैः स्नेहने' ( चि. अ. ४० )।

**श्वेता ज्योतिष्मती चैव हरितालं मनःशिला ॥ २६ ॥**
**गन्धाश्चागुरुपत्राद्या धूमं[1] मूर्धविरेचने।**

अपराजितादि शिरोवैरेचनिक धूम — श्वेता ( अपराजिता ), मालकांगनी, हरताल, मैनशिल, अगर, तेजपत्र आदि गन्धवर्ग की औषधियों से पूर्वोक्त विधि से निर्मित वर्ति का शिरोविरेचनार्थ धूम्रपान किया जाता है ॥ २६ ॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** के अनुसार अगर और तेजपत्ता इत्यादि का तात्पर्य ज्वर चिकित्सा के अगुर्वादि तेल में आये हुये औषधिगण से है। अगर के बाद यहाँ कुष्ठ और तगर, ये दो द्रव्य नहीं पढ़े गये हैं क्योंकि इन दोनों का प्रयोग धूमवर्ति में नहीं किया जाता, यथा—'नतकुष्ठे स्रावयतो धूमवर्तिप्रयोजिते। मस्तुलुङ्गं विशेषेण तस्मात्ते नैव योजयेत् ॥' अर्थात् तगर, कुष्ठ इन दोनों का यदि शिरोविरेचनार्थ धूम में पान किया जाय तो **चक्रपाणि**-मतानुसार मस्तुलुङ्ग का स्राव होने लगता है अतः धूमपान में इनका प्रयोग नहीं करना चाहिये। चिकित्सा के त्रिमर्मीय अध्याय में कहा है—'धूमवर्तिं पिवेद्गन्धैरकुष्ठतगरैस्तथा' ( चि. अ. २६ )। प्रायः सभी ने कुष्ठ और तगर का निषेध किया है—'एलादिना कुष्ठतगरवर्ज्येन' ( सु. चि. अ. ४० ), 'गन्धाश्चाकुष्ठतगराः' ( वा. सू. अ. २१ )

यहाँ केवल प्रायोगिकी, स्नैहिकी और शिरोवैरेचनिकी वर्तियों का निर्देश है। सुश्रुत ने कासघ्न और वामनीय धूम का भी वर्णन किया है। इन दोनों का समावेश ऊर्ध्व विरेचन की दृष्टि से शिरोविरेचन में कर लिया जाता है। अष्टाङ्गसंग्रह में प्रायोगिक को शमन और

---

१. 'धूमो मूर्धविरेचनम्' यो० सो०।

मध्यम, स्नैहिक को बृंहण और मृदु, वैरेचनिक को शोधन और तीक्ष्ण शब्द से अभिहित किया गया है।

**गौरवं शिरसः शूलं पीनसार्धावभेदकौ ॥ २७ ॥**
**कर्णाक्षिशूलं कासश्च हिक्काश्वासौ गलग्रहः। दन्तदौर्बल्यमास्रावः श्रोत्रघ्राणाक्षिदोषजः ॥२८॥**
**पूतिर्घ्राणास्यगन्धश्च दन्तशूलमरोचकः। हनुमन्याग्रहः कण्डूः क्रिमयः पाण्डुता मुखे ॥२९॥**
**श्लेष्मप्रसेको वैस्वर्यं गलशुण्ड्युपजिह्विका। खालित्यं[1] पिञ्जरत्वं च केशानां पतनं तथा ॥३०॥**
**क्षवथुश्चातितन्द्रा च बुद्धेर्मोहोऽतिनिद्रता। धूमपानात् प्रशाम्यन्ति बलं भवति चाधिकम् ॥**
**शिरोरुहकपालानामिन्द्रियाणां स्वरस्य च। न च वातकफात्मानो बलिनोऽप्यूर्ध्वजत्रुजाः॥३२॥**
**धूमवक्त्रकपानस्य[2] व्याधयः स्युः शिरोगताः।**

धूमपान से लाभ [ Advantages ] — धूमपान करने से शिर का भारीपन, शिरःशूल, पीनस, अर्धावभेदक ( Hemicrania ), कान और नेत्र का शूल, कास, हिचकी, दमा, गलग्रह, दांतों की दुर्बलता, कान, नाक, नेत्रों से दोषजन्य स्राव का होना, पूतिघ्राण ( नाक से दुर्गन्ध का निकलना ), आस्यगन्ध ( Foul breath ), दांत का शूल, अरोचक, हनुग्रह, मन्याग्रह, कण्डू, कृमिरोग, मुख का पीला होना, मुख से कफ का स्राव होना, स्वरभेद, गलशुण्डी, उपजिह्विका, खालित्य ( Baldness ), केशों का पीला होना, केशों का गिरना ( जैसे इन्द्रलुप्त ), छींक आना, अधिक तन्द्रा होना, बुद्धि ( ज्ञानेन्द्रियों ) का व्यामोह होना, अधिक निद्रा आना आदि रोग शान्त होते हैं और बाल, कपाल, इन्द्रियों का तथा स्वर का बल अधिक बढ़ता है। जो व्यक्ति मुख से धूम पीता है उसे जत्रु के ऊपरी भाग में होने वाले रोग विशेषकर शिरोभाग में वात-कफजन्य बलवान् व्याधियाँ नहीं होतीं ॥ २७-३२ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी धूम का प्रयोजन बताया है—'नरो धूमोपयोगाच्च प्रसन्नेन्द्रियवाङ्मनाः' ( चि. अ. ४० )।

**प्रयोगपाने तस्याष्टौ कालाः संपरिकीर्तिताः ॥ ३३ ॥**
*** वातश्लेष्मसमुत्क्लेशः कालेष्वेषु हि लक्ष्यते। स्नात्वा भुक्त्वा समुल्लिख्य क्षुत्वा दंतान्निघृष्य च॥**
**नावनाञ्जननिद्रान्ते चात्मवान् धूमपो भवेत्। तथा वातकफात्मानो न भवन्त्यूर्ध्वजत्रुजाः॥३५॥**
**रोगास्तस्य तु पेयाः स्युरापानास्त्रिस्त्रयस्त्रयः।**

प्रायोगिक धूमपान के आठ कालों का वैज्ञानिक आधार तथा वर्णन — प्रायोगिक धूमपान के ८ काल बताये गये हैं, क्योंकि धूमपान से वात-कफ का निर्हरण किया जाता है और निम्नलिखित आठ कालों में ही वात और कफ का उत्क्लेश ( प्रकोप ) होता है। वे आठ काल ये हैं--(१) स्नान करने के बाद, ( २ ) भोजन करने के बाद, (३) वमन करने के बाद, (४) छींक आने के बाद, (५) दातौन ( Morning Tooth Brush ) करने के बाद, (६) नस्य लेने के बाद, (७) अञ्जन लगा लेने के बाद, ( ८ ) निद्रा से उठने के बाद। ऐसा करने से जत्रु के ऊपरी भाग में वात और कफ से होने वाले रोग नहीं होते। इस प्रायोगिक धूम को एक बार में तीन घूँट ( Puffs ) पीना चाहिये। यह क्रिया तीन बार करनी चाहिये। इस प्रकार कुल नव घूँट ( Puffs ) धूम पीना चाहिये ॥ ३३-३५ ॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने 'आपान' शब्द पर टीका करते हुये कहा है कि एक बार में धूम लेने तथा छोड़ने को 'धूमाभ्यवहारमोक्ष' कहते हैं, जिसे आजकल Puffs कहते हैं। भेल ने भी धूम पीने के आठ ही काल बताये हैं, यथा—'अष्टौ धूमस्य कालाः स्युर्यस्यान्ते यं प्रशंसति।

---

१. 'पालित्यम्' इति पा०। २. 'धूमरक्तकपालस्य' इति 'धूमरिक्तकपालस्य' इति च पा०।

उत्थितस्य शयानस्य, दन्तप्रक्षालने कृते ॥ जलक्रीडानिवृत्तस्य तथा भुक्तवतोऽशनम्। क्षुतोच्चारव्यवायान्ते भुक्तवान्तकृतस्तथा ॥' किन्तु सुश्रुत ने धूम पीने के बारह काल बताये हैं, यथा—'आद्यास्त्रयो द्वादशसु कालेषु उपादेयाः तद्यथा क्षुद्-दन्तप्रक्षालन-नस्य-स्नान-भोजन-दिवास्वप्न-मैथुन-छर्दि-मूत्रोच्चार-रुषित-शस्त्रकर्मान्तेषु' ( चि. अ. ४० )। ये आठ काल केवल प्रायोगिक धूमपान के हैं। यह बात आचार्य ने 'प्रयोगपाने' शब्द से स्पष्ट की है।

स्नैहिक धूमपान का काल—सुश्रुत ने तीनों धूमों का काल अलग-अलग बताया है—'तत्र मूत्रोच्चारक्षवथुरुषितमैथुनान्तेषु स्नैहिकः, स्नानच्छर्दनदिवास्वप्नान्तेषु वैरेचनः, दन्तप्रक्षालननस्यस्नानभोजनशस्त्रकर्मान्तेषु प्रायोगिकः' ( चि. अ. ४० )। इस प्रकार धूम पीने में आपान (Puffs) की मात्रा तीन बार में लेकर-रुक कर पुनः तीन बार, इस प्रकार नव बतायी गई है। निमितन्त्र में भगवान् निमि ने भी धूमपान की मात्रा इस प्रकार बताई है—'धूमपाने तु विज्ञेय उच्छ्वासस्त्रिगुणः कलाः। तिस्रः कलाश्चात्र मात्रा प्रमाणं स्यात्त्रिमात्रिकम् ॥ पिबेत् स्वस्थविधौ मात्रां दुर्बलस्तु कलां पिबेत्। अभिष्यण्णे प्रमाणं स्यात् प्रमाणं च पिबेद्रुजि ॥ तथा भोज ने भी कहा है—प्रमाणं स्नैहिके धूमे कृशो मात्रां पिबेन्नरः। बलवांस्तु पिबेत्तावद् यावदश्रु न गच्छति ॥'

**परं द्विकालपायी स्यादह्नः कालेषु बुद्धिमान् ॥ ३६ ॥**
**प्रयोगे, स्नैहिके त्वेकं, वैरेच्यं त्रिचतुः पिबेत्।**

कौन धूम कितनी बार पीना चाहिये — यद्यपि धूम पीने के उपर्युक्त आठ काल बताये गये हैं तथापि दिन के इन कालों में प्रायोगिक धूम केवल दो बार, स्नैहिक धूम एक बार और वैरेचनिक धूम तीन या चार बार पीना चाहिये ॥ ३६ ॥

**विमर्श**—धूमपान प्रायः कफज और वातज विकारों में पिया जाता है। जिस समय जिस दोष की प्रधानता हो उसी के अनुसार प्रायोगिक दो बार पीना चाहिए। यहाँ 'अह्नः कालेषु' कहने से यह स्पष्ट है कि रात्रि में धूम नहीं पीना चाहिये। प्रायः स्नैहिक धूम वातविकारों में दिन में इन्हीं समयों में एक बार पिया जाता है—'स्नेहनो वातं शमयति स्नेहादुपलेपाच्च' ( चि. अ. ४० )। वैरेचनिक धूम दिन में इन्हीं आठ समयों में तीन या चार बार पीना चाहिये। यह धूम कफ का उत्क्लेश कर उसे निकालता है—'वैरेचनः श्लेष्माणमुत्क्लेश्यापकर्षति रौक्ष्यात्तैक्ष्ण्यादौष्ण्याद्वैशद्याच्च' ( सु. चि. ४० )।

**हृत्कण्ठेन्द्रियसंशुद्धिर्लघुत्वं शिरसः शमः ॥ ३७ ॥**
**यथेरितानां दोषाणां सम्यक्पीतस्य लक्षणम्।**

सम्यक् धूमपान के लक्षण ( Signs of Proper Smoking ) — हृदय, कण्ठ, ज्ञानेन्द्रियों की शुद्धि, शिर का हलका होना और जो दोष बढ़े हुए हों उनकी शान्ति हो जाना ठीक-ठीक धूम पीने के लक्षण हैं ॥ ३७ ॥

**बाधिर्यमान्ध्यं मूकत्वं रक्तपित्तं शिरोभ्रमम् ॥ ३८ ॥**
**अकाले चातिपीतश्च धूमः कुर्यादुपद्रवान्।**

अकाल में धूमपान तथा अति धूमपान के उपद्रव ( Complications ) — अकाल में ( ऊपर बताये हुये आठ कालों के अतिरिक्त काल में ) पिया हुआ और समय पर ही अधिक मात्रा में पिया हुआ धूमपान बधिरता, अन्धापन, मूकपन, रक्तपित्त और शिर में चक्कर आना ( Giddiness ) ये उपद्रव करता है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने अकाल में पीये गये धूम से होने वाले दोष इसप्रकार बताये हैं—'अका-

लपीतः कुरुते भ्रममूर्च्छाशिरोरुजः। घ्राणश्रोत्राक्षिजिह्वानामुपघातं च दारुणम् ॥' तथा अतियोग के उपद्रव इस प्रकार—'तालुगलशोषपरिदाहपिपासामूर्च्छा-भ्रममदकर्णाक्षिदृष्टिनासारोगदौर्बल्यान्यतियोगो जनयति' ( सु. चि. अ. ४० )।

**॥ तत्रेष्टं सर्पिषः पानं नावनाञ्जनतर्पणम् ॥ ३९ ॥**
**स्नैहिकं धूमजे दोषे वायुः पित्तानुगो यदि। शीतं तु रक्तपित्ते स्याच्छ्लेष्मपित्ते विरूक्षणम् ॥**

अकालपीत और अतिपीत धूमजन्य उपद्रवों की शान्ति के उपाय [Management of Sompications ] — यदि वायु प्रधान रूप से प्रकुपित हो और अनुबन्ध रूप से पित्त भी प्रकुपित हो तो स्निग्ध द्रव्यों से सिद्ध किये हुये घृत का पान, नस्य, अञ्जन और तर्पण का, यदि रक्तपित्त की प्रधानता हो तो शीतल द्रव्यों से सिद्ध किये हुये घृत का पान, नस्य, अञ्जन और तर्पण का, और यदि कफ-पित्त की प्रधानता हो तो रूक्ष द्रव्यों से सिद्ध किये हुये घृत का पान, नस्य, अञ्जन और तर्पण का प्रयोग करना चाहिये ॥ ३९-४० ॥

**विमर्श**—उपद्रवों में मुख्य रूप से वात, रक्त तथा श्लेष्मा का प्रकोप बताया गया है। पित्त का सभी में अनुबन्ध रहता है। इसी सिद्धान्त को ध्यान में रखते हुये चिकित्सा करनी चाहिये।

**परं त्वतः प्रवक्ष्यामि धूमो येषां विगर्हितः। न विरिक्तः पिबेद्धूमं न कृते बस्तिकर्मणि ॥४१॥**
**न रक्ती न विषेणार्तो न शोचन्न च गर्भिणी। न श्रमे न मदे नामे न पित्ते न प्रजागरे ॥४२॥**
**न मूर्च्छाभ्रमतृष्णासु न क्षीणे नापि च क्षते। न मद्यदुग्धे पीत्वा च[1] न स्नेहं न च माक्षिकम् ॥**
**धूमं न भुक्त्वा दध्ना च[2] न रूक्षः क्रुद्ध एव च। न तालुशोषे तिमिरे शिरस्यभिहते न च ॥४४॥**
**न शङ्खके न रोहिण्यां न मेहे न मदात्यये। एषु धूममकालेषु मोहात्पिबति यो नरः ॥४५॥**
**रोगास्तस्य प्रजायन्ते दारुणा धूमविभ्रमात्।**

धूमपान के अयोग्य रोगी [ Contra-Indications ] — अब इसके बाद जिन लोगों को धूमपान नहीं करना चाहिये उनका निर्देश कर रहे हैं। विरेचन करने के बाद, बस्ति देने के बाद, रक्तपित्त रोग से पीड़ित, विष से पीड़ित, शोक से दुःखी, गर्भिणी स्त्री को, थकावट ( Exhaustion) के बाद, मदोन्मत्त होने पर, आमदोष में, पित्तज रोग में, रात्रि-जागरण के बाद, मूर्च्छा ( Syncope), भ्रम और तृष्णा रोग में, क्षीण तथा उरःक्षत रोग में, मदिरा और दूध पीने के बाद, स्नेह ( घृत, तैल इत्यादि ) पीने के बाद, मधु चाटने के बाद, दही के साथ भोजन करने के बाद, रूखे शरीर वाले, क्रोध से सन्तप्त, तालुशोष, तथा तिमिर ( Cataract ) रोग में, जिनके शिर में आघात लगा हो ( Head Injury ) तथा शंखक, रोहिणी ( Diphtheria ), प्रमेह और मदात्यय ( Alcoholism ) इन रोगों और स्थितियों में धूमपान नहीं करना चाहिये। इन उपर्युक्त रोगों एवं अवस्थाओं में जो अकाल में मोहवश ( अज्ञानतावश ) धूमपान करना है उसे धूमविभ्रम ( दोष ) से भयंकर रोग उत्पन्न होते हैं और वे बढ़ जाते हैं ॥ ४१-४५ ॥

**विमर्श**—इन अवस्थाओं में धूमपान करने से दारुण रोग होते हैं जैसे—'भीतः क्रुद्धः शोकवांश्च दृष्टिहानिं भ्रमं क्लमम्। वह्न्यर्ककर्मक्लान्तास्तु तथा दौर्बल्यमाप्नुयुः ॥ तृष्णास्यशोषमेहांस्तु क्षीणधातुः पुनः क्षयम्। रुजः पित्तानिलकृतान् व्याधीन् दौर्बल्यमेव च ॥ रक्तोल्बणः पैत्तिकश्च विवृद्धी रक्तपित्तयोः। पिपासार्तस्तालुशोषी मूर्च्छार्तश्चलचेतनः ॥ तेषां वृद्धिविशेषेण वाग्घातं मौनमेव च। ज्वरी मदात्ययी मद्यं पीत्वा च लभते नरः ॥ मोहं तृष्णां वक्त्रशोषं दृष्टिहानिं शिरोरुजम्। प्रजागरी शिरोरोगं तिमिरी दृष्टिवैक्लवम् ॥ विरिक्तो हृतदोषश्च शोषं तृष्णां शिरोरुजम्। दत्तबस्ति-

---

१. 'न मद्यं न पयः पीत्वा' इति यो.। २. 'न चापि भुक्तवान् दध्ना' यो.।

दृष्टिहानिं क्षते भूयः क्षतामयान् ॥ धूमो गर्भस्य गर्भिण्याः शोषतापेन्द्रियव्यथाः। क्षौद्रसेवी घ्राण-दोषं त्वग्दोषं च समाप्नुयात् ॥ दधि स्नेहं पयो मत्स्यान् भुक्त्वा वा धूममाचरन्। दृग्दोषमूर्च्छा-हृल्लासच्छर्दीः प्राप्नोति मानवः' ॥ अकाल में धूम पीने से ये दोष बताये गये हैं—'अकालपीतः कुरुते भ्रममूर्च्छाशिरोरुजः। घ्राणश्रोत्राक्षिजिह्वानामुपघातं च दारुणम् ॥' 'धूमश्च द्वादशाद्वर्षाद्-गृह्यतेऽशीतिकान्न च'। शार्ङ्गधर के अनुसार बारह वर्ष की आयु से पूर्व और अस्सी वर्ष की आयु के बाद का समय ही 'अकाल' है। वाग्भट ने १८ अठारह वर्ष की आयु से पूर्व धूमपान करना मना किया है—'न चोनाष्टादशे धूमः' ( अष्टाङ्गहृदय सू. अ. २० )

*** धूमयोग्यः पिबेद्दोषे शिरोघ्राणाक्षिसंश्रये ॥ ४६ ॥**
**घ्राणेनास्येन कण्ठस्थे मुखेन घ्राणपो वमेत्। आस्येन धूमकवलान् पिबन् घ्राणेन नोद्वमेत् ॥**
**प्रतिलोमं गतो ह्याशु धूमो हिंस्याद्धि चक्षुषी।**

नासिका से धूम निकालने में हानि — शिर, नाक और नेत्रगत दोष हो और धूम पीने योग्य पुरुष हो तो उसे नासिका से धूमपान करना चाहिये। यदि कण्ठगत दोष हो तब मुख से धूम पीना चाहिये। नासिका से धूम पीने के बाद धूम को मुख से ही निकालना चाहिये। धूम-कवल ( घूँट ) मुख से लेने पर नासिका से कभी भी न निकाले क्योंकि विरुद्ध मार्ग में गया हुआ धूम नेत्रों को नष्ट कर देता है ॥ ४६-४७ ॥

**विमर्श**—नासिका से धूमपान करने पर मुख से धूम निकालना और मुख से धूमपान करने पर भी मुख से ही धूम निकालना चाहिये। किसी भी अवस्था में नाक से धूम निकालने पर दृष्टि में हानि पहुँचती है। यहाँ धूम के भेदों का उल्लेख नहीं किया गया है पर अन्यत्र ६ भेद माने गये हैं—'धूमस्तु षड्विधः प्रोक्तः शमनो बृंहणस्तथा। रेचनः कासहा चैव वामनो व्रणधूपनः ॥' सुश्रुत ने अग्रांकित भेद माने हैं—'धूमः पञ्चविधो भवति तद्यथा प्रायोगिकः स्नैहिको वैरेचनिकः कासघ्नो वामनीयश्चेति' और इनके प्रयोग के विषय में कहा है—'विशेषतस्तु प्रायोगिकं घ्राणेनाददीत, स्नैहिकं मुखनासाभ्यां, नासिकया वैरेचनिकं मुखेनैवेतरौ' तथा—'प्रायोगिकं त्रींस्त्रीनुच्छ्वा-सानाददीत मुखनासिकाभ्यां पर्य्यायांस्त्रींश्चतुरो वेति, स्नैहिकं यावदश्रुप्रवृत्तिः, वैरेचनिकमादोष-दर्शनात्, तिलतण्डुलयवागूपीतेन पातव्यो वामनीयः, ग्रासान्तरेषु कासघ्न इति' ( चि. अ. ४० )।

**ऋज्वङ्गचक्षुस्तच्चेताः सूपविष्टस्त्रिपर्ययम् ॥ ४८ ॥**
**पिबेच्छिद्रं पिधायैकं नासया धूममात्मवान्।**

नाक से धूमपान करने की विधि — जितेन्द्रिय पुरुषों के लिये उचित है कि वे अपने अङ्ग-प्रत्यङ्ग और नेत्र को सीधा करके, धूमपान में अपने चित्त को लगा कर, सुखपूर्वक सीधे आसन से बैठ कर, नासिका का एक छिद्र वन्द कर तीन आवृत्ति द्वारा नाक से धूम का पान करें ॥४८॥

**विमर्श**—धूम पीने योग्य पुरुष सीधे आसन से बैठ कर और अपने अङ्ग-प्रत्यङ्ग, विशेष कर नेत्रों को सीधा रख कर मुख-ओष्ठ को खोल कर, धूमनेत्र के अग्रभाग में दृष्टि स्थिर कर एक नासिकापुट को बन्द कर तीन आवृत्ति में नासिका से धूमपान करें। यदि दूसरे नासिकापुट-से धूम पीना आवश्यक हो तो जिस नासिका-छिद्र से धूम पीया गया है उसे बन्द कर तब दूसरे से धूम पीयें। सुश्रुत में—धूमपान की विधि इस प्रकार बतायी गई है—'अथ सुखोपविष्ट ऋज्वधो-दृष्टिरतन्द्रितः स्नेहाक्तां प्रदीप्ताग्रां वर्तिं नेत्रस्रोतसि प्रणिधाय धूमं पिबेत्' ( चि. अ. ४० )

*** चतुर्विंशतिकं नेत्रं स्वाङ्गुलीभिर्विरेचने ॥४९॥**
**द्वात्रिंशदङ्गुलं स्नेहे प्रयोगेऽध्यर्धमिष्यते। ऋजु त्रिकोषाफलितं[1] कोलास्थ्यग्रप्रमाणितम् ॥५०॥**

---

१. 'ऋजु त्रिकोषमच्छिद्रं' यो.।

**बस्तिनेत्रसमद्रव्यं धूमनेत्रं प्रशस्यते।**

धूमनेत्र का परिमाण [ Size of Cigarette-Holder ] — वैरेचनिक धूम पीने का नेत्र ( नली ) पीने वाले व्यक्ति की अङ्गुली से २४ अङ्गुल का, स्नैहिक, धूमपान के लिये ३२ अङ्गुल का, प्रायोगिक धूम पीने के लिए वैरेचनिक से १½ गुना लम्बा ( ३६ अङ्गुल का ) होना चाहिये। धूमनेत्र कोमल, तीन कोष वाला ( Containing Three Bulges ), बेर की गुठली जिसके अग्रभाग ( Proximal ) के छिद्र से निकल जाय, ऐसा होना चाहिए। बस्तिनेत्र के निर्माण में जो सुवर्ण आदि द्रव्य काम आते हैं, उन्हीं द्रव्यों से धूमनेत्र बनाया जाना श्रेष्ठ माना जाता है ॥ ४९-५० ॥

**विमर्श**—आचार्य **चक्रपाणि** ने प्रायोगिक धूमपान की नली ३६ अङ्गुल की बतायी है और उन्होंने 'अध्यर्द्ध' का अन्वय 'चतुर्विंशति' से किया है। उन्होंने प्रमाणस्वरूप जतुकर्ण का यह वचन उद्धृत भी किया है—'सार्धस्त्र्यंशयुतः पूर्णो हस्तः प्रायोगिकादिषु'। परन्तु सुश्रुत के अग्रांकित कथन से ४८ अङ्गुल वाले अर्थ का समर्थन होता है। 'अङ्गुलान्यष्टचत्वारिंशत्प्रायोगिके, द्वात्रिंशत् स्नेहने, चतुर्विंशतिर्विरेचने' ( चि० अ० ४० )। वाग्भट ने तो बताया है कि—'तीक्ष्ण-स्नेहनमध्येषु त्रीणि चत्वारि पञ्च च। अङ्गुलीनां क्रमात् पातुः प्रमाणेनाष्टकानि तत्' ( अ. हृ. सू. २१ ) अर्थात् तीक्ष्ण धूम में ( ८ का ३ से गुणा करने पर ) २४, स्नेहन में (८ का ४ से गुणा करने पर ) ३२ और मध्य ( प्रायोगिक ) में ( ८ का ५ से गुणा करने पर ) ४० अङ्गुल का नेत्र होना चाहिये। इसी का समर्थन शार्ङ्गधर ने भी किया है यथा—'चत्वारिंशन्मितैस्तद्वद्द्वात्रिंशद्भिर्मृदौ स्मृता। तीक्ष्णे चतुर्विंशतिभिः कासघ्ने षोडशोन्मितैः॥' वास्तव में सुविधानुसार नेत्र की लम्बाई रख कर यथावश्यक प्रयोग करना चाहिये। **चक्रपाणि** ने त्रिकोष का अर्थ 'त्रिपर्व' किया है इससे Three Joints or Curves or Bulgings लिये जा सकते हैं।

**दूराद्विनिर्गतः पर्वच्छिन्नो नाडीतनूकृतः ॥ ५१ ॥**
**नेन्द्रियं बाधते धूमो मात्राकालनिषेवितः।**

धूमनेत्र से पान में लाभ—मात्रा और नियत काल पर पीया गया धूम इन नलियों में दूर से निकले हुये तीन कोषाकार पर्वों में कमजोर होकर ( कम वेगवाला होकर ) नेत्र में क्रमशः पतला हो जाता है अतः पीने पर इन्द्रियों में किसी प्रकार, कोई भी बाधा नहीं होती ॥ ५१ ॥

**ॐ यदा चोरश्च कण्ठश्च शिरश्च लघुतां व्रजेत् ॥ ५२ ॥**
**कफश्च तनुतां प्राप्तः सुपीतं धूममादिशेत्।**

उचित धूमपान के लक्षण [ Symptoms of Proper Smoking ] — धूम पीने के बाद जब उरःप्रदेश, कण्ठ और शिर हलका हो जाय और कफ तनु ( पतला ) हो जाय तो धूम उचित मात्रा में पीया गया है ऐसा समझना चाहिये ॥ ५२ ॥

**ॐ अविशुद्धः स्वरो यस्य कण्ठश्च सकफो भवेत् ॥ ५३ ॥**
**स्तिमितो मस्तकश्चैवमपीतं धूममादिशेत्।**

धूमपान के अयोग के लक्षण [ Symptoms of Low Indulgence of Smoking ] — यदि धूमपान करने के बाद भी रोगी का स्वर शुद्ध न हो, कण्ठ में कफ भरा हो और शिर जकड़ा हुआ हो तो समझना चाहिये कि धूमपान उचित मात्रा में नहीं हुआ हैं ॥ ५३ ॥

**तालु मूर्धा च कण्ठश्च शुष्यते परितप्यते ॥ ५४ ॥**
**तृष्यते मुह्यते जन्तू रक्तं च स्रवतेऽधिकम्। शिरश्च भ्रमतेऽत्यर्थं मूर्च्छा चास्योपजायते ॥५५॥**
**इन्द्रियाण्युपतप्यन्ते धूमेऽत्यर्थं निषेविते।**

धूमपान के अतियोग का लक्षण [ Symptoms of Over Indulgence of Smoking ]— धूमपान का अतियोग होने से तालु, शिर और कण्ठ-शुष्कता ( dryness of the throat ) और उनमें दाह, प्यास में वृद्धि, मोह, अधिक रक्त का स्राव ( Haemmorhage ) अत्यधिक शिरोभ्रम, मूर्च्छा तथा सम्पूर्ण ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों में विकलता भी होने लगती है ॥ ५४-५५ ॥

**ॐ वर्षे[1]वर्षेऽणुतैलं च कालेषु त्रिषु ना चरेत् ॥ ५६ ॥**
**प्रावृट्शरद्वसन्तेषु गतमेघे नभस्तले । नस्यकर्म यथाकालं यो यथोक्तं निषेवते ॥५७॥**
**न तस्य चक्षुर्न घ्राणं न श्रोत्रमुपहन्यते । न स्युः श्वेता न कपिलाः केशाः श्मश्रूणि वा पुनः॥**
**न च केशाः प्र[2]मुच्यन्ते वर्धन्ते च विशेषतः । मन्यास्तम्भः शिरःशूलमर्दितं हनुसंग्रहः ॥**
**पीनसार्धावभेदौ च शिरःकम्पश्च शाम्यति । सिराः शिरःकपालानां सन्धयः स्नायुकण्डराः ॥**
**नावनप्रीणिताश्चास्य लभन्तेऽभ्यधिकं बलम् ।**
**मुखं प्रसन्नोपचितं स्वरः स्निग्धः स्थिरो महान् ॥ ६१ ॥**
**सर्वेन्द्रियाणां वैमल्यं बलं भवति चाधिकम् । न चास्य रोगाः सहसा प्रभवन्त्यूर्ध्वजत्रुजाः॥**
**जीर्यतश्चोत्तमाङ्गेषु जरा न लभते बलम् ।**

(२) नस्य से लाभ — प्रतिवर्ष वर्षा, शरद् और वसंत में जब आकाश में मेघ न हों तब अणु-तैल का नस्य प्रयोग करना चाहिये । इस प्रकार समय के अनुसार विधिपूर्वक जो नस्य का सेवन करता है उसके नेत्र, घ्राणेन्द्रिय और श्रोत्रेन्द्रिय नष्ट नहीं होने पाती हैं । उसके केश और दाढ़ी के बाल श्वेत तथा पिंगल वर्ण को नहीं प्राप्त होते हैं । केश गिरते नहीं अपितु विशेषकर बढ़ते हैं । इस अणु तैल के विधिपूर्वक नस्यसेवन से मन्यास्तंभ ( Torticollis ), शिरःशूल ( Headache ), अर्दित ( Facial Paralysis ), हनुस्तंभ ( Lock-jaw ), पीनस ( Chronic Coryza ), अर्धावभेदक ( Hemicrania ) तथा शिरःकंप रोग शान्त होते हैं । शिरःकपाल की सिरायें, संधियाँ, स्नायु और कण्डरा इस अणुतैल के नस्य से तृप्त होकर अधिक बलवान होती हैं । मुख प्रसन्न और उपचययुक्त अर्थात् मांस से भरा हुआ प्रतीत होता है । स्वर स्निग्ध, स्थिर और गंभीर होता है । सभी इन्द्रियाँ स्वच्छ और अधिक बलवान होती हैं । जत्रुप्रदेश के ऊपरी भाग में होने वाले कोई भी रोग सहसा नहीं होते । वृद्धावस्था आने पर भी उत्तमांग ( शिर आदि ) में उसके लक्षण प्रकट नहीं होते ॥ ५६-६२ ॥

**ॐ चन्दनागुरुणी पत्रं दार्वीत्वङ्मधुकं बलाम् ॥ ६३ ॥**
**प्रपौण्डरीकं सूक्ष्मैलां विडङ्गं बिल्वमुत्पलम् । ह्रीवेरमभयं वन्यं त्वङ्मुस्तं सारिवां स्थिराम् ॥**
**जीवन्तीं पृश्निपर्णीं च सुरदारु शतावरीम् । हरेणुं बृहतीं व्याघ्रीं सुरभीं पद्मकेशरम् ॥ ६५ ॥**
**विपाचयेच्छतगुणे माहेन्द्रे विमलेऽम्भसि । तैलाद्दशगुणं शेषं कषायमवतारयेत् ॥ ६६ ॥**
**तेन तैलं कषायेण दशकृत्वो विपाचयेत् । अथास्य दशमे पाके समांशं छागलं पयः ॥ ६७ ॥**
**दद्यादेषोऽणुतैलस्य नावनीयस्य संविधिः । अस्य मात्रां प्रयुञ्जीत तैलस्यार्धपलोन्मिताम् ॥**
**स्निग्धस्विन्नोत्तमाङ्गस्य पिचुना नावनैस्त्रिभिः । त्र्यहात्त्र्यहाच्च सप्ताहमेतत्कर्म समाचरेत् ॥**
**निवातोष्णसमाचारी हिताशी नियतेन्द्रियः । तैलमेतत्त्रिदोषघ्नमिन्द्रियाणां बलप्रदम् ॥७०॥**
**प्रयुञ्जानो यथाकालं यथोक्तानश्नुते गुणान् ।**

अणुतैल की निर्माण-विधि — चन्दन, अगर, तेजपत्र, दारुहल्दी की छाल, मुलेठी, बला, प्रपौण्डरीक, छोटी इलायची, वायविडङ्ग, बेल, नीलकमल, सुगन्धवाला, खस, वन्य ( केवटी मोथा ), दालचीनी, नागरमोथा, सारिवा ( अनन्तमूल ), सरिवन, जीवन्ती, पिठिवन, देवदारु,

१. 'वर्त्मवर्षे' ग. । २. 'प्रलुच्यन्ते' ग. 'प्रलुप्यन्ते' यो. ।

शतावर, रेणुका, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, सुरभी ( शूकशिम्बा–चक्र०; केवांच के बीज ) और कमल का केशर इन सभी द्रव्यों को लेकर सौ-गुने आकाशीय जल में क्वाथ करें, जब यह क्वाथ तेल से दशगुना शेष रह जाय तो उतार कर शीतल होने पर कपड़े से छान लें। इस क्वाथ में से प्रति बार १/१० भाग क्वाथ लेकर तैल सिद्ध करने की विधि के अनुसार उसे ९ बार सिद्ध करें। अन्त में जब दसवों बार क्वाथ लेकर पकाने लगे तब तैल के बराबर बकरी का दूध मिला कर पुनः पाक करें। इस प्रकार पकाया हुआ यह अणुतैल नस्यविधि में प्रयुक्त होता है। इस तैल की आधा पल ( २ तो० ) की मात्रा प्रयोग करनी चाहिये। तैल प्रयोग करने की विधि—सर्वप्रथम उत्तमांग ( शिर ) का स्नेहन-स्वेदन करने के बाद पिचु ( Cotton Swab ) को २ तोले अणुतैल में भिगो कर तीन बार नस्य दे। अर्थात् तीन बार में २ तोले तैल का प्रयोग कर डालना चाहिये। इस प्रकार प्रतिदिन तीन-तीन बार तीन-तीन दिन पर नस्य लेना चाहिये, अर्थात् एक दिन का अन्तर देकर ( on alternate days ) सात बार नस्य का सेवन करना चाहिये। नस्य लेते समय मनुष्य तेज वायुरहित उष्ण प्रदेश में रहे और हितकारी भोजन का सेवन करते हुए अपनी इन्द्रियों को वश में रखे। यह तैल त्रिदोषनाशक तथा इन्द्रियों को बल देने वाला है। समुचित काल में प्रयोग करने से यह तैल उपर्युक्त गुणों को देने वाला होता है॥ ६३-७०॥

**विमर्श**—उपर्युक्त अणुतैल के निर्माण में सामान्य-तैल-निर्माण की अपेक्षा दो अधिक विशेषतायें हैं। (१) इसमें तैल का दश बार पाक किया गया है, अतएव इससे तैल के अणु अणु में औषधि का संस्कार हो जाता है। नासा-प्रयोग के लिये थोड़ी मात्रा में तैल अधिक गुणकारी हो तो प्रयोग करने में सुविधा होती है। ( २ ) इसमें द्रव्यों से क्वाथ बनाने के लिये सौ-गुना जल लिया गया जो सामान्य नियम का अपवाद है। यद्यपि **चक्रपाणि** इससे सहमत प्रतीत नहीं होते लेकिन स्पष्ट निर्देश होने से उपर्युक्त विधि का पालन ही उचित प्रतीत होता है। इस सम्बन्ध में यह ज्ञातव्य है कि केरल के वैद्य दशावर्त ( 10 times ) तथा शतावर्त ( 100 times ) तैलों का निर्माण करते हैं। शायद इस प्रकार के तैलपाक का उद्देश्य तैलों की Potency ( शक्ति ) बढ़ाना हो। आजकल भी केरल के वैद्य इस प्रकार के तैल का निर्माण कर सफलता के साथ प्रयोग करते हैं। वे इनकी मात्रा बूँदों ( Drops ) में देते हैं। उत्तर भारत के वैद्य जिस प्रकार अभ्रकादि शतपुटी तथा सहस्रपुटी भस्मों के निर्माण में रुचि लेते हैं उसी प्रकार तैलों के निर्माण में रुचि लेने लगें तो भारत के इस भाग में प्रयोग होने से इस प्रकार के तैलों की कार्यक्षमता के बारे में वैज्ञानिक अनुसन्धान करने वालों को सामग्री जुटाने में सुविधा होगी। नस्य लेने की विधि सिद्धिस्थान (अ. ९) में इस प्रकार बतायी गई है, यथा–'उत्तानस्य शयानस्य शयने स्वास्तृते सुखम्। प्रलम्बशिरसः किञ्चित् किञ्चित् पादोन्नतस्य च॥ दद्यान्नासापुटे स्नेहं तर्पणं बुद्धिमान् भिषक्। अनवाक्शिरसो नस्यं न शिरः प्रतिपद्यते॥ अत्यवाक्शिरसो नस्यं मस्तुलुङ्गे च तिष्ठति। अत एव शयानस्य शुद्धयर्थं स्वेदयेच्छिरः॥ संस्वेद्य नासामुन्नाम्य वामेनाङ्गुष्ठपर्वणा। हस्तेन दक्षिणेनाथ दद्यादुभयतः समम्॥ प्रनाड्या पिचुना वापि नस्तः स्नेहं यथाविधि।' इस अणुतैल का नस्य एक दिन का व्यवधान करके ( On alternate day ) देना चाहिये और सात बार देना चाहिये। एकान्तर विधि से सात बार नस्य देने के लिये १३ दिन की आवश्यकता है। इसीलिये **चक्रपाणि** ने एक ऋतु में स्वस्थ व्यक्ति के लिये नस्य लेने का १३ दिन का क्रम ( Course ) बनाया है। यह सात बार का क्रम सामान्य विधि है। दोष की न्यूनता या अधिकता के आधार पर इससे कम या अधिक दिनों तक भी नस्य का प्रयोग किया जा सकता है, जैसा कि अष्टाङ्गसंग्रह में कहा गया है, यथा—'अनेन विधिना पञ्च सप्त नव वा दिनानि दद्यात्

आसम्यग्योगाद्वा' ( सू. अ. २९ ) तथा भोज ने भी कहा है—'एकान्तरं द्व्यन्तरं वा सम्यग्दद्या-द्विचक्षणः। सप्ताहं तु परं देयं विश्रान्तस्य पुनःपुनः ॥ पञ्चविंशतिरात्रं वा यावद्वा साधु मन्यते।'

**आपोथिताग्रं द्वौ कालौ कषायकटुतिक्तकम् ॥ ७१ ॥**
**भक्षयेद्दन्तपवनं दन्तमांसान्यबाधयन्।**

**( ४ )** दन्तपवन ( दातौन ) का वर्णन — जिसका अग्रभाग कुचला ( Crushed ) गया हो और जो रस में कषाय, कटु तथा तिक्त हो ऐसे दातौन से दांत के मांस ( Gums ) की आघात से रक्षा करते हुये प्रातः-सायं दो बार दातौन करनी चाहिये ॥ ७१ ॥

**विमर्श**—'द्वौ कालौ' से प्रातः तथा सायंकाल लेना चाहिये। यक्ष्मा-चिकित्सा में भी बताया गया है—'द्वौ कालौ दन्तपवनं भक्षयेन्मुखधावनम्'। दोनों स्थानों पर **चक्रपाणि** ने सायं तथा प्रातः इस प्रकार दो काल लिये हैं। अष्टाङ्गसंग्रह में भी प्रातः और भोजन के बाद ( सायंकाल ) दातौन करने का विधान बताया गया है-'तच्च द्वादशाङ्गुलायतं कनिष्ठिकाग्रसमस्थूलम्। प्रातर्भुक्त्वा च यतवाग्भक्षयेद्दन्तधावनम् ॥' ( सू. अ. ३ )

**निहन्ति गन्धं वैरस्यं जिह्वादन्तास्यजं मलम् ॥ ७२ ॥**
**निष्कृष्य रुचिमाधत्ते सद्यो दन्तविशोधनम्।**

दातौन करने से लाभ — दातौन करने से मुख की दुर्गन्धि, विरसता तथा जिह्वा, दाँत और मुख में उत्पन्न होने वाले मलों के निकल जाने से भोजन में रुचि उत्पन्न होती है और शीघ्र ही दाँत साफ हो जाते हैं ॥ ७२ ॥

**विमर्श**—यहाँ दाँतों को साफ करने के लिये दातौन ( दन्तपवन ) का ही विधान है पर सुश्रुत ने इसके लिए मञ्जन करने का विधान बताया है, यथा—'क्षौद्रव्योषत्रिवर्गोक्तं सतैलं लवणेन च। चूर्णेन तेजोवत्याश्च दन्तान्नित्यं विशोधयेत् ॥' ( चि. २४ )।

**करञ्जकरवीरार्कमालतीककुभासनाः ॥ ७३ ॥**
**शस्यन्ते दन्तपवने ये चाप्येवंविधा द्रुमाः।**

उत्तम दातौन — करञ्ज, कनेर, मदार, मालती, अर्जुन, असन और इन्हीं के समान अन्य वृक्ष दातौन के लिये उत्तम होते हैं ॥ ७३ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में दातौनसम्बन्धी वर्णन विशेष रूप में इस प्रकार मिलता है—'तत्रादौ दन्त-पवनं द्वादशाङ्गुलमायतम्। कनिष्ठिकापरीणाहमृज्वग्रथितमव्रणम् ॥ अयुग्मग्रंथिमच्चापि प्रत्यग्रं शस्त-भूमिजम्। अवेक्ष्यर्तुं च दोषं च रसं वीर्यं च योजयेत् ॥ कषायं मधुरं तिक्तं कटुकं प्रातरुत्थितः। निम्बश्च तिक्तके श्रेष्ठः कषाये खदिरस्तथा ॥ मधुको मधुरे श्रेष्ठः करञ्जः कटुके तथा। एकैकं घर्षयेद्दन्तं मृदुना कूर्चकेन च ॥' ( चि. अ. २४ )। दातौन के लिये कुछ अधिक वृक्षों की संख्या स्मृति-ग्रन्थों में भी बता दी गयी है—'खदिरश्च कदम्बश्च करञ्जश्च तथा वटः। तिन्तिडी वेणुपृष्ठं च आम्र-निम्बौ तथैव च ॥ अपामार्गश्च बिल्वश्च अर्कश्चोदुम्बरस्तथा। एते प्रशस्ताः कथिता दन्तधावन-कर्मणि ॥' अष्टाङ्गसंग्रह में यह भी निर्देश किया गया है कि निम्नांकित वृक्षों की दातौन नहीं करनी चाहिये, यथा—'नैव श्लेष्मातकारिष्टविभीतधवधन्वजान्। बिल्ववञ्जुलनिर्गुण्डीशिग्रुतिल्वक-तिन्दुकान् ॥ कोविदारशमीपीलुपिप्पलेङ्गुदगुग्गुलून्। पारिभद्रकमम्लीकामोचक्यौ शाल्मली शणम् ॥ स्वाद्वम्ललवणं शुष्कं सुषिरं पूति पिच्छिलम्। पालाशमासनं दन्तधावनं पादुके त्यजेत् ॥' ( सू. अ. ३ )। निम्नांकित रोगों में दातौन न करने का विधान सुश्रुत ने किया है—'न खादेद्गलताल्वोष्ठ-जिह्वारोगसमुद्भवे। अथास्यपाके श्वासे च कासहिक्कावमीषु च ॥ दुर्बलोऽजीर्णभक्तश्च मूर्च्छार्तो मदपीडितः। शिरोरुगार्त्तस्तृषितः श्रान्तः पानक्लमान्वितः ॥ अर्दिती कर्णशूली च दन्तरोगी च

मानवः ॥' ( चि. अ. २४ ) जिन्हें दातौन नहीं करना चाहिये उन्हें मुखशुद्धि के लिये मञ्जन करके मुखशोधन कर लेना चाहिये। क्षेमकुतूहल में गण्डूष ( Gargle ) से मुख की शुद्धि बतायी गयी है, यथा—'अलाभे दन्तकाष्ठस्य निषिद्धदिवसेषु वै। अपां द्वादश गण्डूषैर्मुखशुद्धिर्विधीयते ॥' दातौन या मञ्जन या गण्डूष का प्रयोग स्वस्थ व्यक्ति के अलावा रोगियों में भी आवश्यक होता है, जैसे संततज्वर ( Typhoid ) के रोगियों में मुखशोधन न करने से अन्त में कर्णमूलशोथ ( Parotiditis ) हो जाता है जो दारुण होता है।

**सुवर्णरूप्यताम्राणि त्रपुरीतिमयानि च ॥ ७४ ॥**
**जिह्वानिर्लेखनानि स्युरतीक्ष्णान्यनृजूनि च। जिह्वामूलगतं यच्च मलमुच्छ्वासरोधि च ॥७५॥**
**दौर्गन्ध्यं भजते तेन तस्माज्जिह्वां विनिर्लिखेत्।**

**(५)** जिह्वा-निर्लेखन का वर्णन तथा उससे लाभ — जिह्वा के मैलको निकालनेके लिये जिह्वानिर्लेखन (Tongue Scraper) सोना, चांदी, तामा, रांगा अथवा पीतल का बनाना चाहिये। परन्तु निर्णय करते समय यह ध्यान में रखना चाहिये कि इनके अग्रभाग तेज न हों ( Blunt edge ) तथा ये आकार में टेढ़े ( Curved ) हों। जिह्वा के मूल भाग में रहने वाला मल श्वास-प्रश्वास की क्रिया में बाधा पहुँचाता है तथा मुख में दुर्गन्धि उत्पन्न करता है अतएव उसे जिह्वानिर्लेखन से निकाल देना चाहिये ॥ ७४-७५ ॥

**विमर्श**—ऊपर तो धातुनिर्मित ही जिह्वानिर्लेखन का वर्णन है। परन्तु सुश्रुत ने वृक्ष के भी जिह्वानिर्लेखन से जिह्वा साफ करने को बताया है। आजकल प्रायः दातौन को चीर कर ही जिह्वा को साफ किया जाता है तथा Plastic के भी जिह्वानिर्लेखन मिलते हैं। दातौन की लम्बाई १२ अङ्गुल और जिह्वानिर्लेखन की लम्बाई १० अङ्गुल बतायी गयी है, यथा—'जिह्वानिर्लेखनं रौप्यं सौवर्णं वार्क्षमेव च। तन्मलापहरं शस्तं मृदु श्लक्ष्णं दशाङ्गुलम् ॥'

**धार्याण्यास्येन वैशद्यरुचिसौगन्ध्यमिच्छता ॥ ७६ ॥**
**जातीकटुकपूगानां लवङ्गस्य फलानि च। कक्कोलस्य फलं पत्रं ताम्बूलस्य शुभं तथा ॥ ७७ ॥**
**तथा कर्पूरनिर्यासः सूक्ष्मैलायाः फलानि च ॥**

**( ६ )** मुख में सुगन्धित द्रव्यों का धारण — मुख की स्वच्छता, भोजन में रुचि और मुख को सुगन्धित रखने की इच्छा रखने वाले मनुष्यों के लिये उचित है कि वे जायफल, कटुक ( लताकस्तूरी-चक्र० ) का फल, पूगफल ( सुपारी ), लवंग का वृन्त, कंकोल ( शीतलचीनी ), सुन्दर पान की पत्ती, कर्पूर, छोटी इलायची का फल इन सबको मुख में धारण करें ॥ ७६-७७ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त पान को स्वतन्त्र रूप से लेने को कहा गया है परन्तु अष्टांगसंग्रह ने इन सब को पान के साथ लेना बताया है, यथा—'रुचिवैशद्यसौगन्ध्यमिच्छन्वक्त्रेण धारयेत्। जातीलवङ्गकर्पूरकंकोलकटुकैः सह। ताम्बूलीनां किसलयं हृद्यं पूगफलान्वितम् ॥ विषमूर्च्छामदार्तानामपथ्यं शोषिणां च तत् ।' ( अ. सं. सू. ३ ) तथा सुश्रुत ने भी इसका समर्थन किया है, यथा—'कर्पूरजातिकंकोललवङ्गकटुकाह्वयैः। सचूर्णपूगैः सहितं पत्रं ताम्बूलजं शुभम् ॥ मुखवैशद्यसौगन्ध्यकान्तिसौष्ठवकारकम्। हनुदन्तस्वरबलजिह्वेन्द्रियविशोधनम् ॥ प्रसेकशमनं हृद्यं गलामयविनाशनम्। पथ्यं सुप्तोत्थिते भुक्ते स्नाते वान्ते च मानवे ॥ रक्तपित्तक्षतक्षीणे नृणां मूर्च्छापरीतिनाम्। रूक्षदुर्बलमर्त्यानां न हितं चास्यशोषिणाम् ॥' ( सु. चि. अ. २० )। यद्यपि जायफल आदि का सेवन अलग-अलग किया जा सकता है परन्तु केवल सुपारी का सेवन स्मृतिग्रन्थों में अनुचित बताया गया है—'अनिधाय मुखे पर्णं यः पूगं खादते नरः। मतिभ्रंशो दरिद्री स्यादन्ते न स्मरते हरिम् ॥' ( सुषेणदेव ) तथा—'विना

१. 'मुखम्' इति शेषः।

पर्णं मुखे दत्त्वा गुवाकं भक्षयेद्यदि । तावद्भवति चाण्डालो यावद्गङ्गां न गच्छति ॥ ताम्बूलं विधवास्त्रीणां यतीनां ब्रह्मचारिणाम् । तपस्विनाञ्च विप्रेन्द्र गोमांससदृशं ध्रुवम् ॥' ( ब्रह्मवैवर्त ) । कुछ विद्वान् निम्नलिखित प्रकार से पाठशुद्धि करना पसन्द करते हैं—'तथा कर्पूरनिर्यासः सूक्ष्मैलायाः फलानि च ।' के बाद—'सार्द्धं ताम्बूलपत्रेण भक्षयेत्मततं हितम् ।'

**हन्वोर्बलं स्वरबलं वदनोपचयः परः ॥ ७८ ॥**
**स्यात् परं च रसज्ञानमन्ने च रुचिरुत्तमा । न चास्य कण्ठशोषः स्यान्नौष्ठयोः स्फुटनाद्भयम् ॥**
**न च दन्ताः क्षयं यान्ति दृढमूला भवन्ति च । न शूल्यन्ते न चाम्लेन हृष्यन्ते भक्षयन्ति च॥**
**परानपि खरान् भक्ष्यांस्तैलगण्डूषधारणात् ।**

**( ७ )** स्नेहगण्डूष से लाभ — तैल का गण्डूष धारण करने से हनु और स्वर में बल की तथा वदन में मांस की अच्छी प्रकार वृद्धि होती है । जिह्वा शुद्ध होती है, जिससे रसों का ज्ञान तथा अन्न में रुचि उत्तम प्रकार से होती है । मुख और कण्ठ में कभी भी शुष्कता नहीं आती ओठों के फटने का भय नहीं रह जाता । दाँतों का नाश नहीं होता अपितु उनका मूल दृढ़ होता है और उनमें शूल नहीं होता । खट्टे वस्तुओं के भक्षण करने पर भी दन्तहर्ष ( दाँत में खट्टापन ) नहीं होता और दाँत इतने दृढ़ हो जाते हैं कि अत्यधिक कठोर द्रव्यों का भक्षण करने पर भी उनमें विकृति नहीं आती है ॥ ७८–८० ॥

**विमर्श**—स्नेह को मुख में इतना भर कर धारण किया जाता है कि मुख को चला न सकें, तब उसे गण्डूष कहा जाता है । मुख में द्रव्यों को 'गण्डूष' और 'कवल' इन दो रूपों में धारण किया जाता है । 'कवल' उसे कहते हैं जिसको मुख में धारण करने पर मुख चलाया जा सके, यथा—'असंचारी मुखे पूर्णे गण्डूषः कवलश्चरः । तत्र द्रवेण गण्डूषः कल्केन कवलः स्मृतः ॥' यह गण्डूष चार प्रकार का होता है, यथा—'चतुर्विधः स्याद्गण्डूषः स्नैहिकः शमनस्तथा । शोधनो रोपणश्चैव कवलश्चापि तद्विधः ॥' अर्थात् ( १ ) स्नैहिक, ( २ ) शमन (या प्रसादन), ( ३ ) शोधन, ( ४ ) रोपण । इनका प्रयोग क्रमशः वात-पित्त-कफ-जन्य रोगों में और मुखगत व्रणों में किया जाता है, यथा—'स्निग्धोष्णैः स्नैहिको वाते स्वादुशीतैः प्रसादनः । पित्ते, कट्वम्ललवणैरुष्णैः संशोधनः कफे ॥ कषायतिक्तमधुरैः कदुष्णो रोपणो व्रणे ॥' गण्डूष का सेवन पाँच वर्ष की अवस्था से लेकर मृत्यु-पर्यन्त किया जाता है, यथा—'धार्यन्ते पञ्चमाद्वर्षाद्गण्डूषकवलादयः ।' गण्डूष तब तक धारण करना चाहिये जब तक नेत्र तथा नासिका से जल का स्राव न होने लगे और दोषों का नाश न हो जाय यथा—'कफपूर्णास्यता यावच्छेदो दोषस्य वा भवेत् । नेत्रघ्राणस्रुतिर्यावत्तावद्गण्डूष-धारणम् ॥' वातज मुखरोगों में और स्वस्थावस्था में स्नेह और गण्डूष लेना हितकर होता है । सुश्रुत ने भी कहा है—'मुखवैरस्यदौर्गन्ध्यशोफजाड्यहरं परम् । दन्तदार्ढ्यकरं रुच्यं स्नेहगण्डूष-धारणम् ।' ( सु. चि. अ. २४ ) ।

**नित्यं स्नेहार्द्रशिरसः शिरःशूलं न जायते ॥ ८१ ॥**
**न खालित्यं न पालित्यं न केशाः प्रपतन्ति च । बलं शिरःकपालानां विशेषेणाभिवर्धते ॥**
**दृढमूलाश्च दीर्घाश्च कृष्णाः केशा भवन्ति च । इन्द्रियाणि प्रसीदन्ति सुत्वग्भवति चाननम् ॥**
**निद्रालाभः सुखं च स्यान्मूर्ध्नि तैलनिषेवणात् ।**

**( ८ )** सदा शिर पर तैल धारण करने से लाभ — जिन व्यक्तियों का शिर स्नेह ( तेल ) से सदा उन्हें आर्द्र ( तर ) रहता है उसे शिर की पीडा कभी नहीं होती है, खालित्य ( Baldness ) भी नहीं होता है, पालित्य ( असमय में बालों का श्वेत होना ) नहीं होता है, केश नहीं गिरते हैं शिरः-कपाल में अधिक रूप में बल की वृद्धि होती है । केश का मूल दृढ़ होता है, बाल अधिक

बढ़ते हैं और सदा काले रहते हैं। इन्द्रियों ( ज्ञानेन्द्रियों ) में प्रसन्नता रहती है, मुख की त्वचा में कान्ति बढ़ती है और मस्तक पर तैल मर्दन करने से सुखपूर्वक निद्रा आती है ॥ ८१-८३ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी शिर पर तेल लगाने के गुण इस प्रकार बताये गये हैं—'शिरोगतांस्तथारोगांञ्छिरोऽभ्यङ्गोऽपकर्षति। केशानां मार्दवं दैर्घ्यं बहुत्वं स्निग्धकृष्णताम् ॥ करोति शिरसस्तृप्तिं सुत्वक्कमपि चाननम्। सन्तर्पणं चेन्द्रियाणां शिरसः प्रतिपूरणम्' ॥ ( चि० अ० २४ )

**न कर्णरोगा वातोत्था न मन्याहनुसंग्रहः। नोच्चैःश्रुतिर्न बाधिर्यं स्यान्नित्यं कर्णतर्पणात्॥८४॥**

**( ९ )** सदा कान में तैल डालने से लाभ — नित्य कानों में तैल छोड़ने से वातजन्य कान के रोग नहीं होते हैं, मन्यास्तम्भ और हनुस्तम्भ रोग भी नहीं होते हैं, उच्चश्रुति ( केवल उच्च स्वर से कहे गये शब्दों को सुनना ) तथा बाधिर्य ( शब्दों को सर्वथा न सुनना ) नहीं होता है ॥ ८४ ॥

**विमर्श**—कानों में तैल के पूरण को कब तक धारण करना चाहिये इस विषय में बताया गया है यथा—'धारयेत् पूरणं कर्णे कर्णमूलं विमर्दयन्। रुजः स्यान्मार्दवं यावन्मात्रा शतमवेदनम् ॥' ( अष्टाङ्गसंग्रह सू. ३१ )। अर्थात् कानों में तैल को पूरित कर कानों के मूल को हाथ से मर्दन करते हुये तब तक धारण करना चाहिये जब तक वेदना की शान्ति न हो जाय। यदि वेदना न होने पर भी स्वस्थवृत्त की दृष्टि से कान में तैल छोड़ा जाय तो सौ मात्रा तक तैल धारण करना चाहिये। सुश्रुत ने भी कान में तेल डालने का गुण इस प्रकार बताया है—'हनुमन्याशिरःकर्णशूलघ्नं कर्णपूरणम् ॥'

**स्नेहाभ्यङ्गाद्यथा कुम्भश्चर्म स्नेहविमर्दनात्। भवत्युपाङ्गादक्षश्च दृढः क्लेशसहो यथा ॥ ८५ ॥**
**तथा शरीरमभ्यङ्गाद्दृढं सुत्वक् च जायते। प्रशान्तमारुताबाधं क्लेशव्यायामसंसहम् ॥८६॥**

**( १० )** शरीर में तैलमर्दन की प्रशंसा — जिस प्रकार तैल, घृत इत्यादि के लेप से घड़ा, तैलमर्दन से चर्म और उपाङ्ग ( तैल डालने ) से गाड़ी के पहिये का अक्ष ( Axis ) मजबूत और क्लेशसह ( कार्य करने में या रगड़ में समर्थ ) होता है। उसी तरह शरीर में तैलमर्दन करने से त्वचा दृढ़ और सुन्दर हो जाती है और शरीर में वातजन्य रोग नहीं होने पाते तथा क्लेश एवं व्यायाम सहने की शक्ति आ जाती है ॥ ८५-८६ ॥

**विमर्श**—स्नेह का प्रयोग तीन प्रकार से होता है ( १ ) अवगाह—घड़े का उदाहरण देकर यह समझाया गया है कि जैसे घृत या तैल से पूर्णरूप में स्निग्ध घड़ा दृढ़ हो जाता है और रगड़ से शीघ्र नहीं फूटता है, उसी प्रकार अवगाहन से शरीर भी दृढ़ हो जाता है और रगड़ लगने से त्वचा छिलने नहीं पाती तथा सुन्दर हो जाती है। (२) अभ्यङ्ग (Massage) चमड़े में तैलमर्दन के उदाहरण से त्वचा में तैल-मर्दन करने का संकेत किया गया है। (३) परिषेक-पहिये के धुरे का उदाहरण देकर परिषेक को समझाया गया है। अष्टाङ्गसंग्रह के टीकाकार इन्दु ने सेक, मर्दन और अवगाह का स्पष्ट रूप से ग्रहण किया है—'यथा रथाक्षस्य स्नेहस्पर्शनमात्रेण, चर्मणो मर्दनेन, घटस्य स्नेहसंस्कारेणेति' ( सू. अ. ३ )। सुश्रुत ने भी तीनों प्रकारों के पृथक्-पृथक् गुण बताये हैं—( १ ) 'अभ्यङ्गो मार्दवकरः कफवातनिरोधनः। धातूनां पुष्टिजननो मृजा वर्णबलप्रदः ॥ ( २ ) सेकः श्रमघ्नोऽनिलहृद् भग्नसन्धिप्रसादकः। क्षताग्निदग्धाभिहतविघृष्टानां रुजापहः ॥' (३) 'जलसिक्तस्य वर्द्धन्ते यथा मूलेऽङ्कुरास्तरोः। तथा धातुविवृद्धिर्हि स्नेहसिक्तस्य जायते ॥ शिरामुखै रोमकूपैर्धमनीभिश्च तर्पयन्। शरीरबलमाधत्ते युक्तः स्नेहोऽवगाहने ॥' ( चि. अ. २४ )। स्नेह से अवगाहन करने में कितने समय में शरीर के किस धातु के पास स्नेह पहुँच जाता है इस विषय में यह सिद्धान्त कहा गया है—'रोमान्तेष्वनुदेहस्य स्थित्वा मात्राशतत्रयम्। ततः प्रविशति स्नेहश्चतुर्भिर्गच्छति त्वचम् ॥ रक्तं गच्छति मात्राणां शतैः पञ्चभिरेव तु। षड्भिर्मांसं प्रपद्येत मेदः सप्तभिरेव च ॥ शतैरष्टाभिरस्थीनि मज्जानं नवभिर्व्रजेत्। तत्रस्थान् नाशयेद्रोगान् वातपित्तकफात्मकान् ॥'

**स्पर्शनेऽभ्यधिको वायुः स्पर्शनं च त्वगाश्रितम्। त्वच्यश्च परमभ्यङ्गस्तस्मात्तं शीलयेन्नरः॥**

अभ्यङ्ग के कार्य का वैज्ञानिक आधार [ Scientific Basis ] — स्पर्श इन्द्रिय ( त्वचा ) में वायु अधिक होता है, स्पर्श ( Tactile sensation ) का अनुभव त्वचा के आश्रित ( अधीन ) होता है। तैल वातनाशक होता है अतः शरीर में मर्दन करने से वह त्वचा के लिये परम-हितकारी होता है। अतः प्रतिदिन तैल का अभ्यङ्ग करना चाहिये ॥ ८७ ॥

**विमर्श**—वात की तुलना आजकल Nervous system से की जाती है। त्वचा में Sensory nerve endings का निवास होता है तथा उन्हीं के आधार पर स्पर्शेन्द्रिय ( Tactile sensaation ) अपना कार्य करती है। अतएव तैल का अभ्यङ्ग स्पर्शेन्द्रिय के विकारों ( वातव्याधि ) में शीघ्र ही लाभ करता है।

**न चाभिघाताभिहतं गात्रमभ्यङ्गसेविनः। विकारं भजतेऽत्यर्थं बलकर्मणि वा क्वचित्॥८८॥**
**सुस्पर्शोपचिताङ्गश्च बलवान् प्रियदर्शनः। भवत्यभ्यङ्गनित्यत्वान्नरोऽल्पजर एव च॥ ८९ ॥**

तैल-अभ्यङ्ग से लाभ — नित्य प्रति शरीर में तैल का अभ्यङ्ग करने वाले पुरुष के शरीर में अभिघात से ( चोट से ) अभिहत ( पीड़ित ) होने पर या बलपूर्वक कोई कार्य ( जैसे—भार ढोना, गाड़ी खींचना, व्यायाम करना इत्यादि ) करने पर भी शरीर की त्वचा में अधिक विकार उत्पन्न नहीं होते हैं। नित्य प्रति तैल का अभ्यङ्ग करने से मनुष्य की त्वचा का स्पर्श कोमल होता है, अङ्ग-प्रत्यङ्गों में त्वचा पूर्ण भरी हुई होती है, पुरुष बलवान् और देखने में सुन्दर तथा प्रिय आकृति वाला हो जाता है और वृद्ध होने पर भी वृद्धावस्था ( Old age ) के लक्षण पूरे न प्रकट होकर अल्प मात्रा में ही प्रकट होते हैं ॥ ८८–८९ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार प्रत्येक मनुष्य के लिये स्नेह ( तैल ) का अभ्यङ्ग करना परम लाभकर बताया गया है, परन्तु रोगानुसार कुछ व्यक्तियों के लिये स्नेह-मर्दन का निषेध भी किया गया है, यथा—'केवलं सामदोषेषु न कथञ्चन योजयेत्। तरुणज्वर्यजीर्णी च नाभ्यक्तव्यौ कथञ्चन॥ तथा विरिक्तो वान्तश्च निरूढो यश्च मानवः। पूर्वयोः कृच्छ्रता व्याधेरसाध्यत्वमथापि वा॥ शेषाणां तदहः प्रोक्ता अग्निमान्द्यादयो गदाः। सन्तर्पणसमुत्थानां रोगाणां नैव वारयेत्॥' ( सु. चि. अ. २४ )।

**खरत्वं स्तब्धता[1] रौक्ष्यं श्रमः सुप्तिश्च पादयोः। सद्य एवोपशाम्यन्ति पादाभ्यङ्गनिषेवणात्॥**
**जायते सौकुमार्यं च बलं स्थैर्यं च पादयोः। दृष्टिः प्रसादं लभते मारुतश्चोपशाम्यति॥९१॥**
**न च स्याद्गृध्रसीवातः पादयोः स्फुटनं न च। न सिरास्नायुसंकोचः पादाभ्यङ्गेन पादयोः॥**

पैरों में तैलमर्दन से लाभ — पैरों में तैल का अभ्यङ्ग करने से पैरों का खुरदरापन, जकड़ाहट, रूखापन, थकावट और शून्यता शीघ्र ही शान्त हो जाती है। पैरों में कोमलता, बल और स्थैर्य आ जाता है। नेत्रों में प्रसन्नता आती है और पैर में होने वाले वात रोग शान्त होते हैं। पैर में तैल का मर्दन करने से गृध्रसी रोग, पैरों का फटना और सिरा एवं स्नायु में संकोच ( जैसे बहिरायाम, अन्तरायाम, आक्षेप आदि रोग ) नहीं होते हैं ॥ ९०–९२ ॥

**विमर्श**—पैरों में तैल के अभ्यङ्ग के गुण सुश्रुत में इस प्रकार—'निद्राकरो देहसुखश्चक्षुष्यः श्रमसुप्तिनुत्। पादत्वङ्मृदुकारी च पादाभ्यङ्गः सदा हितः॥' ( चि. अ. २४ ) तथा वृद्ध वाग्भट में इस प्रकार—'पादाभ्यङ्गस्तु तत्स्थैर्यनिद्रादृष्टिप्रसादकृत्। पादसुप्तिश्रमस्तम्भसंकोचस्फुटनप्रणुत्॥' ( अष्टाङ्गसंग्रह सू. अ. ३ ) बताये गये हैं।

**दौर्गन्ध्यं गौरवं तन्द्रां कण्डूमलमरोचकम्। स्वेदबीभत्सतां हन्ति शरीरपरिमार्जनम्॥९३॥**

**( ११ )** शरीरमार्जन [ Sponging ] से लाभ — जल से शरीर की शुद्धि करने से शरीर की

---

१. 'शुष्कता' ग.।

दुर्गन्धि, गुरुता ( भारीपन ), तन्द्रा, खाज, मैल, भोजन में अरुचि, पसीने की दुर्गन्धि ( या अधिक पसीना निकलने से शरीर की बीभत्सता ) नष्ट हो जाती है ॥ ९३ ॥

**पवित्रं वृष्यमायुष्यं श्रमस्वेदमलापहम् । शरीरबलसंधानं स्नानमोजस्करं परम् ॥ ९४ ॥**

स्नान [ Bath ] से लाभ — स्नान करने से शरीर में पवित्रता आती है। उससे शुक्र की वृद्धि और आयु के लिए हितकर होता है, यह श्रम ( थकावट ) स्वेद तथा मल को दूर करता है तथा शरीर में बल और ओज को बढ़ाने वाला होता है ॥ ९४ ॥

**विमर्श**—यहाँ सामान्यतः स्नान के गुणों का वर्णन किया गया है। परन्तु प्रातःकाल स्नानकरने का गुण इस प्रकार मिलता है। यथा—'प्रातःस्नानमलं च पापहरणं दुःस्वप्नविध्वंसनं, शौचस्यायतनं मलापहरणं संवर्धनं तेजसाम् । रूपद्योतकरं शरीरसुखदं कामाग्निसंदीपनं, स्त्रीणां मन्मथगाहनं श्रमहरं स्नाने दशैते गुणाः॥' (यो. र.-दिनचर्या) सुश्रुत के अनुसार निम्नांकित गुण हैं, यथा—निद्रादाहश्रमहरं स्वेदकण्डूतृषापहम् । हृद्यं मलहरं श्रेष्ठं सर्वेन्द्रियविशोधनम् ॥ तन्द्रापाप्मोपशमनं तुष्टिदं पुंस्त्ववर्द्धनम् । रक्तप्रसादनं चापि स्नानमग्नेश्च दीपनम् ॥' ( चि. अ. २४ )। स्वस्थवृत्त की दृष्टि से शीतकाल में उष्ण जल से और उष्णकाल में शीतल जल से स्नान करना चाहिये। उसकी विधि सुश्रुत ने इस प्रकार बतायी गयी है—'उष्णेन शिरसः स्नानमहितं चक्षुषः सदा। शीतेन शिरसः स्नानं चक्षुष्यमिति निर्दिशेत्॥ श्लेष्ममारुतकोपे तु ज्ञात्वा व्याधिबलाबलम् । काममुष्णं शिरःस्नानं भैषज्यार्थं समाचरेत् ॥ अतिशीताम्बु शीते च श्लेष्ममारुतकोपनम् । अत्युष्णमुष्णकाले च पित्तशोणितवर्द्धनम् ॥' ( चि. अ. २४ )। इस तरह गरम जल और शीतल जल से स्नान की व्यवस्था और उससे होने वाली हानि तथा लाभ का दिग्दर्शन कराया गया है। रोगानुसार निम्नलिखित व्यक्तियों के लिये स्नान अहितकर होता है—'तच्चातिसारज्वरितकर्णशूलानिलार्तिषु । आध्मानारोचकाजीर्णभुक्तवत्सु च गर्हितम् ॥' (चि. अ. २४)।

**काम्यं यशस्यमायुष्यमलक्ष्मीघ्नं प्रहर्षणम् । श्रीमत्पारिषदं शस्तं निर्मलाम्बरधारणम् ॥९५॥**

( १२ ) स्वच्छवस्त्रों के धारण से लाभ — निर्मल वस्त्रों के धारण करने से शरीर में सुन्दरता एवं यश और आयु की वृद्धि होती है, शरीर की अशोभा दूर होती है तथा मन में हर्ष उत्पन्न होता है और श्रीमत्परिषद् ( Cultured Assembly ) में प्रतिष्ठा प्राप्त होती है ॥ ९५ ॥

**विमर्श**—सभास्थलों में तो सर्वप्रथम अच्छे वस्त्र धारण करने वालों की ही प्रधानता होती है। इसी पर किसी कवि ने कहा है—'वासः प्रसूतिः खलु योग्यतायाः, वासोविहीनं विजहाति लक्ष्मीः। पीताम्बरं वीक्ष्य ददौ तनूजां, दिगम्बरं वीक्ष्य विषं समुद्रः ॥'

**वृष्यं सौगन्ध्यमायुष्यं काम्यं पुष्टिबलप्रदम्। सौमनस्यमलक्ष्मीघ्नं गन्धमाल्यनिषेवणम्॥९६॥**

( १३ ) सुगन्ध द्रव्यों के लेप और माला धारण से लाभ — स्नान करने के बाद केशर आदि सुगन्धित द्रव्यों से युक्त चन्दन लगाने से तथा सुगन्धित पुष्पमालाओं के धारण करने से शरीर में वृष्यता ( कामोद्दीपन ) आती है, सुगन्धि बढ़ती है, आयु का हित होता है, सुन्दरता बढ़ती है, शरीर की पुष्टि और बल की वृद्धि होती है, मन प्रसन्न रहता है और शरीर की अशोभा नष्ट होती है ॥ ९६ ॥

**धन्यं मङ्गल्यमायुष्यं श्रीमद्व्यसनसूदनम् । हर्षणं काम्यमोजस्यं रत्नाभरणधारणम् ॥ ९७ ॥**

( १४ ) रत्न और आभूषण धारण करने से लाभ — रत्न एवं आभूषण धारण करने से सौभाग्य, मङ्गल और आयु की वृद्धि होती है, लक्ष्मी की प्राप्ति होती है, दुःख दूर होते हैं, मन प्रसन्न रहता है तथा शरीर में सुन्दरता और ओज की वृद्धि होती है ॥ ९७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में रत्न धारण करने के लाभ इस प्रकार बतलाये गये हैं—'रक्षोघ्नमथ चौजस्यं सौभाग्यकरमुत्तमम् । सुमनोऽम्बररत्नानां धारणं प्रीतिवर्धनम् ॥' ( चि. अ. २४ )।

**मेध्यं पवित्रमायुष्यमलक्ष्मीकलिनाशनम्। पादयोर्मलमार्गाणां शौचाधानमभीक्ष्णशः॥९८॥**

**( १५ )** पैर एवं मलमार्गों की शुद्धि से लाभ — पैर और मलमार्गों की बार-बार शुद्धि करते रहने से धारणाशक्ति बढ़ती है, शरीर में पवित्रता आती है, आयु की वृद्धि होती है और अलक्ष्मी ( दरिद्रता, शरीर की कुरूपता ) तथा कलि ( रोगों ) का नाश होता है ॥ ९८ ॥

**विमर्श**—'आयुष्य' ( आयु के लिये हितकर ) का तात्पर्य यह हो सकता है कि पैर एवं मलमार्गों के गन्दे रहने पर नाना प्रकार के रोग होने की सम्भावना रहती है क्योंकि रोगकारक जीवाणुओं के निवास के लिये उत्तम क्षेत्र तैयार रहता है। जब ये स्थल शुद्ध रहते हैं तो जीवाणुओं का आक्रमण नहीं होने पाता, जिससे आयु निर्बाध गति से चलती रहती है। इसीलिये यहाँ 'आयुष्य' शब्द का प्रयोग किया गया है। सुश्रुत ने भी पैर की शुद्धि से लाभ बताये हैं—'पादप्रक्षालनं पादमलरोगश्रमापहम्। चक्षुःप्रसादनं वृष्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्धनम्॥' ( चि० अ० २४ )। पैर की शुद्धि नेत्रों को प्रसन्न अर्थात् रोगरहित रखती है, इसका कारण वाग्भट ने बड़े ही सुन्दर ढंग से बताया है, यथा—'द्वे पादमध्ये पृथुसन्निवेशे सिरे गते ते बहुधा च नेत्रे। ता म्रक्षणोद्वर्तनलेपनादीन् पादप्रयुक्तान् नयनं नयन्ति॥ मलौष्ण्यसंघट्टनपीडनाद्यैस्ता दूषयन्ते नयनानि दुष्टाः। भजेत् सदा दृष्टिहितानि तस्मादुपानदभ्यञ्जनधावनानि॥' ( अ. हृ. उ. १६ )।

**पौष्टिकं वृष्यमायुष्यं शुचि रूपविराजनम्। केशश्मश्रुनखादीनां कल्पनं संप्रसाधनम्॥९९॥**

**( १६ )** क्षौरकर्म से लाभ — केश ( शिर के बाल ), श्मश्रु ( दाढ़ी के बाल ) और नख आदि के कटाने और उनका प्रसाधन ( सजावट ) करने से शरीर पुष्ट होता है। यह कामोद्दीपक, आयु के लिये हितकर, पवित्रता को उत्पन्न करने वाला और स्वरूप को निखारने वाला होता है ॥ ९९ ॥

**विमर्श**—यहाँ आये हुये 'कल्पन' ( काटना ) और 'सम्प्रसाधन' ( सजावट ) शब्दों को क्रम से सम्बन्धित करके अर्थ करना चाहिये, जैसे—शिर के बालों को कटवाना और कंघी से सँवारना, श्मश्रु को कटवाना तथा नखों को कटवाना और अलक्तक, महावर आदि से रँग कर सुशोभित करना चाहिये।

बालों को कितने दिनों पर कटवाना चाहिये इसके लिये आगे आठवें अध्याय में बताया गया है—'त्रिःपक्षस्य केशश्मश्रुनखान् संहारयेत्' ( गद्य १४ )। सुश्रुत ने बाल बनवाने और कंघी करने के गुण इस प्रकार बतलाये हैं—'पाप्मोपशमनं केशनखरोमापमार्जनम्। हर्षलाघवसौभाग्यकरमुत्साहवर्धनम्॥' तथा 'केशप्रसाधनी केश्या रजोजन्तुमलापहा' ( चि. २४ )।

**चक्षुष्यं स्पर्शनहितं पादयोर्व्यसनापहम्। बल्यं पराक्रमसुखं वृष्यं पादत्रधारणम्॥ १००॥**

**( १७ )** जूते या खड़ाऊँ ( पादत्र ) धारण करने से लाभ — जूते या खड़ाऊँ पहनना नेत्रों तथा पैर की त्वचा के लिये हितकर, पैरों के व्यसन ( दुःख, जैसे—पैर फटना या काँटे गड़ना आदि ) को दूर करने वाला, बल, पराक्रम तथा सुख को बढ़ाने वाला और वृष्य होता है॥ १००॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने जूते पहनने के गुण इस प्रकार बतलाये हैं—'पादरोगहरं वृष्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्द्धनम्। सुखप्रचारमोजस्यं सदा पादत्रधारणम्॥' ( चि. अ. २४ )। जूते न पहनने से होने वाली हानियों का उल्लेख भी उन्होंने इस प्रकार किया है—'अनारोग्यमनायुष्यं चक्षुषोरुपघातकृत्। पादाभ्यामनुपानद्भ्यां सदा चङ्क्रमणं नृणाम्॥' ( चि. अ. २४ )।

**ईतेः[1] प्रशमनं बल्यं गुप्त्या[2]वरणशङ्करम्। घर्मानिलरजोऽम्बुघ्नं छत्रधारणमुच्यते॥ १०१॥**

**( १८ )** छाता धारण करने से लाभ — छाता धारण करने से ईति ( भावी रोग ) की शान्ति होती है, बल बढ़ता है और गुप्ति ( प्रेत-पिशाच आदि से रक्षा ) होती है। यह शरीर का आवरक

१. ईतेर्विधमनं' यो.। ईतिः दुर्दैवम्। २. गुप्तिः पिशाचादिभ्यो रक्षा।

( आच्छादक ) और शंकर ( कल्याणकारक ) होता है। छत्रधारण धूप, हवा, धूलि और जल से रक्षा करता है ॥ १०१ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'ईति' शब्द से भावि-दुःख लेना चाहिये। चलते समय छाता लगा लेने से धूप आदि से बचाव होता ही है अतः यह ईतिनाशक है। अन्यत्र 'ईति' शब्द से अतिवृष्टि आदि का ग्रहण किया जाता है, यथा—'अतिवृष्टिरनावृष्टिर्मूषकाः शलभाः खगाः। अत्यासन्नाश्च राजानः षडेते ईतयः स्मृताः ॥' परन्तु यहाँ इसका कोई सीधा संबन्ध नहीं प्रतीत होता। सुश्रुत ने छाता धारण करने के गुण इस प्रकार बतलाये हैं—'वर्षानिलरजोघर्महिमादीनां निवारणम्। वर्ण्यं चक्षुष्य-मोजस्यं शङ्करं छत्रधारणम् ॥' ( चि. अ. २४ )।

**स्खलतः संप्रतिष्ठानं शत्रूणां च निषूदनम्। अवष्टम्भनमायुष्यं भयघ्नं दण्डधारणम् ॥ १०२ ॥**

**( ६९ )** दण्डधारण करने से लाभ — दण्डधारण मनुष्यों को गिरने से बचाता है, लड़ाई होने पर शत्रुओं को नष्ट करता है, शरीर का सहायक होता है तथा गिरने से बचाता है। अतः आयु के लिये हितकर तथा भय को दूर करने वाला होता है ॥ १०२ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने दण्डधारण के गुण इस प्रकार बताये हैं—'शुनः सरीसृपव्यालविषाणिभ्यो भयापहम्। श्रमस्खलनदोषघ्नं स्थविरे च प्रशस्यते॥ सत्त्वोत्साहबलस्थैर्यधैर्यवीर्यविवर्द्धनम्। अवष्टम्भकरं चापि भयघ्नं दण्डधारणम् ॥' ( चि. अ. २४ )। किसी-किसी पुस्तक में इस श्लोक के आगे पगड़ी-धारण के गुण इस प्रकार लिखे गये हैं—'रजोऽवश्यायसूर्यांशुहिमानिलनिवारणम्। प्रतिश्यायशिरः-शूलहरमुष्णीषधारणम् ॥' अर्थात् पगड़ी धारण करने से धूलि, ओस, धूप, बर्फ और वायु से सिर की रक्षा होती है तथा प्रतिश्याय, शिरःशूल दूर होता है।

**& नगरी नगरस्येव रथस्येव रथी सदा। स्वशरीरस्य मेधावी कृत्येष्ववहितो भवेत् ॥१०३॥**

शारीरिक क्रियाओं के नित्य परिपालन में सतर्कतानिमित्त उपमा — जिस प्रकार नगरी ( नगररक्षक ) नगर की रक्षा में तथा रथी ( सारथि ) रथ की रक्षा में सदा सावधान रहता है वैसे ही बुद्धिमान मनुष्य को अपने शरीर की क्रियायें सम्पन्न करने में सावधान रहना चाहिये ॥१०३ ॥

**विमर्श**—यहाँ नगर और रथ दो उदाहरण रोगों के आभ्यन्तर तथा बाह्य दोनों दोषों की दृष्टि से दिये गये प्रतीत होते हैं। नगर का उदाहरण शरीर को आभ्यन्तर दोषों से बचाने और रथ का उदाहरण शरीर को बाह्य दोषों से बचाने की ओर सङ्केत करते हैं। शरीर को हानि पहुँचाने वाले बाह्य दोष मिथ्या-आहार-विहारादि तथा आभ्यन्तर दोष—कुपित दोष एवं दूष्यादि हैं। प्रस्तुत विमर्श का आधार **चक्रपाणि** की संक्षिप्त टीका है।

**भवति चात्र—**

**& वृत्त्युपायान्निषेवेत ये स्युर्धर्माविरोधिनः। शममध्ययनं चैव सुखमेवं समश्नुते ॥ १०४ ॥**

स्वस्थवृत्त प्रकरण का उपसंहार — जीविका ( Livelihood ) के लिये उन्हीं उपायों का अवलम्बन करना चाहिये जो धर्मविरुद्ध न हों। जो मनुष्य शान्त रहते हुए वेदों ( आयुर्वेद शास्त्र या वेद-धर्मशास्त्रादि ) का अध्ययन करता है वह सुख को प्राप्त करता है ॥ १०४ ॥

**विमर्श**—अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष प्राप्त करना ही जीवन का सर्वोच्च लक्ष्य माना गया है। आचार्य ने इस अध्याय में स्वास्थ्य-प्राप्ति के लिये पालन-योग्य नियमों का वर्णन करके उपर्युक्त श्लोक में इहलोक और परलोक में सुख पाने के लिये संक्षिप्त उपाय बताये हैं। वृत्ति ( आजीविका ) के उपाय आगे अध्याय ११ में इस प्रकार बताये गये हैं—'कृषिपाशुपाल्यवाणिज्यराजोपसेवादीनि'। शान्तिपूर्वक जीवन निर्वाह करने तथा वेदों का अध्ययन करने से सुख की प्राप्ति होती है तथा

सुख की प्राप्ति के लिये ही मनुष्य की सारी क्रियायें होती हैं, यथा—'सुखार्थाः सर्वभूतानां मताः सर्वाः प्रवृत्तयः। सुखं च न विना धर्मात् तस्माद् धर्मपरो भवेत् ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १ )।

**तत्र श्लोकाः—**

**मात्रा द्रव्याणि मात्रां च संश्रित्य गुरुलाघवम्। द्रव्याणां गर्हितोऽभ्यासो येषां येषां च शस्यते॥**
**अञ्जनं धूमवर्तिश्च त्रिविधा वर्तिकल्पना। धूमपानगुणाः कालाः पानमानं च यस्य यत् ॥१०६॥**
**व्यापत्तिचिह्नं भैषज्यं धूमो येषां विगर्हितः। पेयो यथा यन्मयं च नेत्रं यस्य च यद्विधम् ॥१०७॥**
**नस्यकर्मगुणा नस्तः कार्यं यच्च यथा यदा। भक्षयेद्दन्तपवनं यथा यद्यद्गुणं च यत् ॥१०८॥**
**यदर्थं यानि चास्येन धार्याणि कवलग्रहे। तैलस्य ये गुणा दिष्टाः शिरस्तैलगुणाश्च ये ॥१०९॥**
**कर्णतैले तथाऽभ्यङ्गे पादाभ्यङ्गेऽङ्गमार्जने। स्नाने वाससि शुद्धे च सौगन्ध्ये रत्नधारणे ॥११०॥**
**शौचे संहरणे लोम्नां पादत्रच्छत्रधारणे। गुणा मात्राशितीयेऽस्मिंस्तथोक्ता दण्डधारणे ॥१११॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने स्वस्थवृत्तचतुष्के मात्राशितीयो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

अध्यायगत विषय का उपसंहार — इस 'मात्राशितीय' नामक अध्याय में आचार्य ने निम्नलिखित विषयों का वर्णन किया है—भोजन की मात्रा, द्रव्य तथा मात्रा के अनुसार गुरुता एवं लघुता, सदा निन्दित अभ्यास वाले द्रव्य, सदा सेवनीय द्रव्य, अञ्जन, धूमवर्ति, धूमवर्ति की तीन कल्पनायें, धूमपान के गुण, उसके काल एवं मान, अधिक मात्रा में तथा अकाल में सेवित धूमपान के उपद्रव ( Complications ) और उनके लक्षण तथा चिकित्सा, धूमपान के अयोग्य व्यक्ति, धूमपान-विधि, धूमनेत्र बनाने का द्रव्य, धूमपान-भेद से धूमनेत्र-विधान, नस्यकर्म एवं उसके गुण, नस्य की प्रयोग-विधि और काल, दन्तधावन-विधि, भिन्न-भिन्न दातौनों के गुण, दातौन के लिये उपयुक्त वृक्ष, कवलग्रह में मुख में धारण किये जाने वाले द्रव्य, इसका प्रयोजन और तैल का गण्डूष धारण करने, शिर में तैल-मर्दन करने, कान में तैल डालने, शरीर में तैल मर्दन करने, पैरों में तैल मर्दन करने, शरीर-मार्जन, स्नान, निर्मल वस्त्र-धारण, चन्दन आदि सुगन्धित द्रव्यों के अनुलेपन, रत्नधारण, पैर एवं मल-मार्गों की शुद्धि, बाल बनवाने, जूता या खड़ाऊँ धारण करने और छाता तथा दण्ड धारण करने से लाभ ॥ १०५-१११ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में स्वस्थवृत्तचतुष्क-विषयक 'मात्राशितीय' नामक पञ्चम अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठोऽध्यायः

## अथातस्तस्याशितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब 'मात्राशितीय' नामक अध्याय के बाद 'तस्याशितीय' नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—मात्रापूर्वक किये हुये भोजन से बल, वर्ण, सुख एवं आयु की वृद्धि होती है, यह बात गत अध्याय में कही गई है। किन्तु देखा जाता है कि हेमन्त, शिशिर आदि ऋतुओं में मात्रापूर्वक

किये हुये भोजन से भी रोग उत्पन्न हो जाते हैं। अतः इस शंका को दूर करने के लिये 'तस्याशितीय' नामक अध्याय का आरम्भ किया जाता है।

**तस्याशिताद्यादाहाराद्बलं वर्णश्च वर्धते। यस्यर्तुसात्म्यं विदितं चेष्टाहारव्यपाश्रयम्॥ ३॥**

## (क) षड्ऋतु (आदानकाल तथा विसर्गकाल) में प्राकृतिक तथा शारीरिक स्थिति

## (Condition of Nature & Body in Six Seasons)

अध्याय की भूमिका — जिस व्यक्ति को चेष्टा (विहार) और आहार के अनुकूल ऋतु-सात्म्य ज्ञात है उसके ही, चारों प्रकार (अशित, पीत, लीढ और खादित) के आहार-सेवन से, बल और वर्ण बढ़ते हैं॥ ३॥

**विमर्श**—जो पुरुष यह जानता है कि किस ऋतु में कैसा आहार-विहार करना चाहिये उसे ही आहार का फल प्राप्त होता है। यदि वह यह नहीं जानता कि किस ऋतु में कौन-सा अन्न खाना चाहिये, तो मात्रापूर्वक आहार करने पर भी उसे आहार का फल प्राप्त नहीं हो सकता। इस अध्याय में ऋतुओं के अनुसार आहार तथा विहार करने का उपदेश किया गया है।

**ॐ इह खलु संवत्सरं षडङ्गमृतुविभागेन विद्यात्। तत्रादित्यस्योदगयनमादानं च त्रीनृतूञ्छिशिरादीन् ग्रीष्मान्तान् व्यवस्येत्, वर्षादीन् पुनर्हेमन्तान्तान् दक्षिणायनं विसर्गं च॥**

स्वस्थवृत्त-पालन के लिये ऋतु-विभाग — ऋतु-सात्म्य के इस प्रकरण में ऋतुओं के विभाग के अनुसार संवत्सर (वर्ष) के छः अंग अर्थात् छः ऋतुयें बताई गई हैं। इसमें से शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म, इन तीन ऋतुओं में सूर्य उत्तर दिशा में गमन करता है अतः इन्हें 'उत्तरायण' अथवा 'आदानकाल' तथा वर्षा, शरद् और हेमन्त ऋतुओं में सूर्य दक्षिण दिशा में गमन करता है अतः इन्हें 'दक्षिणायन' अथवा 'विसर्गकाल' जानना चाहिये॥ ४॥

**विमर्श**—यहाँ ऋतुओं के अनुसार सात्म्य (Climatic Homologation) का उपदेश करते समय आचार्य ने एक वर्ष में छः ऋतुयें मानी हैं—शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् और हेमन्त। किन्तु अन्यत्र आवश्यकतानुसार संवत्सर के दो, तीन, छः या बारह विभाग भी किये गये हैं, यथा—'तत्र संवत्सरो द्विधा त्रिधा षोढा द्वादशधा भूयश्चातः प्रविभज्यते तत्तत्कार्यमभिसमीक्ष्य इति' (च.-वि. अ. ८)। उपर्युक्त छः विभाग में (१) माघ-फाल्गुन को शिशिर, (२) चैत्र-वैशाख को वसन्त, (३) ज्येष्ठ-अषाढ़ को ग्रीष्म, (४) श्रावण-भाद्रपद को वर्षा, (५) आश्विन-कार्तिक को शरद् तथा (६) अगहन पौष को हेमन्त माना जाता है। यह वर्णन सुश्रुतसंहिता के आधार पर है, यथा—'ते शिशिरवसन्तग्रीष्मवर्षाशरद्धेमन्ताः, तेषां तपस्तपस्यौ शिशिरः, मधुमाधवौ वसन्तः, शुचिशुक्रौ ग्रीष्मः, नभोनभस्यौ वर्षाः, इषोर्ज्जौ शरत्, सहसहस्यौ हेमन्तः' (सू. अ. ६)।

यहाँ तप से माघ, तपस्य से फाल्गुन, मधु से चैत्र, माधव से वैशाख, शुचि से ज्येष्ठ, शुक्र से आषाढ़, नभ से श्रावण, नभस्य से भादों, इष से क्वार, ऊर्ज्ज से कातिक, सह से अगहन और सहस्य से पौष लिया जाता है। यह विभाजन स्वस्थवृत्त की दृष्टि से मनुष्यों के आहार-विहार के लिये किया गया है।

परन्तु प्रयोग तथा संशोधन (पञ्चकर्म) की दृष्टि से यह ऋतु-विभाग भिन्न रूप में किया गया है जो इस प्रकार है—'हेमन्तो ग्रीष्मो वर्षाश्चेति शीतोष्णवर्षलक्षणास्त्रय ऋतवो भवन्ति। तेषामन्तरेष्वितरे साधारणलक्षणास्त्रय ऋतवः प्रावृट्शरद्वसन्ता इति' (च. वि. अ. ८)। इसके अनुसार

ग्रीष्म और वर्षा के बीच में प्रावृट्, वर्षा और शीत ( हेमन्त ) के बीच में शरद् तथा हेमन्त व ग्रीष्म के बीच में वसन्त, ये तीन साधारण ऋतुयें मानी गई हैं। यहाँ वैशाख-ज्येष्ठ को ग्रीष्म, आषाढ़-श्रावण को प्रावृट्, भादों-क्वार को वर्षा, कातिक-अगहन को शरद्, पौष-माघ को हेमन्त तथा फाल्गुन-चैत्र को वसन्त माना गया है, जैसा कि सुश्रुत के इस वचन से स्पष्ट होगा—'ते तु भाद्रपदाद्येन द्विमासिकेन व्याख्याताः, तद्यथा—भाद्रपदाश्विनौ वर्षाः, कार्तिकमार्गशीर्षौ शरद्, पौषमाघौ हेमन्तः, फाल्गुनचैत्रौ वसन्तः, वैशाखज्येष्ठौ ग्रीष्मः, आषाढश्रावणौ प्रावृट् इति' ( सू. अ. ६ )।

कुछ लोग विन्ध्य के दक्षिण भाग में वृष्टि अधिक होने से वर्षाऋतु के प्रावृट् ( वर्षा का प्रथम काल ) और वर्षा यह दो भेद मानते हैं। उधर जाड़ा कम पड़ने से शिशिर ऋतु नहीं मानते। विन्ध्य के उत्तरी भाग में शीत अधिक पड़ने से शिशिर और हेमन्त दो ऋतुयें मानते हैं। इधर वर्षा कम होने से वर्षा में एक ही ऋतु मानते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त मत में स्वस्थवृत्त की दृष्टि से विन्ध्य के दक्षिण भाग में प्रावृट् को लेकर छः ऋतुयें तथा विन्ध्य के उत्तरी भाग में शिशिर को लेकर छः ऋतुयें मानी जाती हैं, किन्तु चरक तथा सुश्रुत में संशोधन के लिये प्रावृट् को लेकर और स्वस्थवृत्त के लिये शिशिर को लेकर छः ऋतुयें मानी गई हैं।

सूर्यसिद्धान्त में संक्रान्ति के अनुसार छः ऋतुयें बताई गई हैं, यथा—'भानोर्मकरसंक्रान्तेः षण्मासा उत्तरायणम्। कर्कादेस्तु तथैव स्यात् षण्मासा दक्षिणायनम्॥' इसके अनुसार मकर-कुम्भ को शिशिर, मीन-मेष को वसन्त, वृष-मिथुन को ग्रीष्म, कर्क-सिंह को वर्षा, कन्या-तुला को शरद् तथा वृश्चिक-धन संक्रान्तियों को हेमन्त ऋतु माना गया है। उत्तरायण पृथ्वी के सौम्य अंश और प्राणियों के बल को ले लेता है अतः इसे आदानकाल कहते हैं, यथा—'आदत्ते पृथिव्याः सौम्यांशं प्राणिनां बलं चेत्यादानम्'। दक्षिणायन पृथ्वी को सौम्यांश और प्राणियों को बल देता है अतः इसे विसर्गकाल कहते हैं, यथा—'विसृजति ददाति पृथिव्याः सौम्यांशं प्राणिनां बलं चेति विसर्गः'। इस प्रकार स्वस्थवृत्त के अनुसार इन ऋतुओं में पृथ्वी का रस एवं मनुष्यों का बल आदान में घटता तथा विसर्ग में बढ़ता है।

उपर्युक्त सभी तथ्यों को समझकर पूर्व अध्याय में वर्णित मात्रा के अनुसार भोजन करने से बल-वर्ण की वृद्धि होती है।

*** विसर्गे पुनर्वायवो नातिरूक्षाः प्रवान्ति, इतरे पुनरादाने; सोमश्चाव्याहतबलः शिशिराभिर्भाभिरापूरयञ्जगदाप्याययति शश्वत्, अतो विसर्गः सौम्यः।**

विसर्गकाल का वर्णन — विसर्गकाल में वायु अत्यन्त रूक्ष नहीं बहती किन्तु आदानकाल में अतिरूक्ष बहती है। विसर्गकाल में चन्द्रमा पूर्ण बली रहता है और समस्त भूमण्डल पर अपनी किरणें फैला कर विश्व को निरन्तर आप्यायित ( तृप्त ) करता रहता है इसलिये विसर्गकाल को सौम्य कहा जाता है।

**विमर्श**—हम देखते हैं कि दिन, रात्रि, ऋतु आदि का प्रभाव संसार के सभी पदार्थों पर पड़ता है जिससे लोगों की आकृति तथा बल में परिवर्तन भी होता है। इस परिवर्तन का मूल कारण पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र और वायु की गति-विशेष ही मानी जाती हैं। ये गतियाँ वास्तव में पृथ्वी की ही होती हैं। पृथ्वी अपनी धुरी ( Axis ) पर सदा घूमती रहती है जिससे दिन-रात हुआ करते हैं। जब वह सूर्य के चारों ओर घूमती है तो ऋतु, अयन और वर्ष का निर्माण होता है।

सूर्य की परिक्रमा करने में पृथ्वी को लगभग ३६५¼ दिन लगते हैं। इस प्रकार पृथ्वी की एक परिक्रमा में लगने वाला काल सवत्सर कहा जाता है।

इस परिक्रमा-काल में पृथ्वीका जो भाग सूर्य के जितना समीप रहता है वह उतना ही अधिक उष्ण होता है। पृथ्वी पर सूर्य की किरणों का प्रभाव अधिक होने से वनस्पतियों तथा प्राणियों के सौम्य अंश का शोषण हो जाता है। सौम्य अंश के सूख जाने से वनस्पतियों में तिक्त, कषाय और कटु रस की क्रमशः वृद्धि होती है तथा प्राणियों में स्नेह की कमी से क्रमशः रूक्षता की अधिकता हो जाती है। यह अवस्था भूमण्डल के सब भागों पर एक ही समय एक-सी नहीं होती क्योंकि अपने अक्ष पर सदा घूमते रहने से जब पृथ्वी का जो भाग सूर्य के सम्मुख होगा तब उसी भाग पर सूर्य की किरणों का प्रभाव अधिक पड़ेगा। इस पर भी जो देश उत्तरी ध्रुव के जितने ही समीप होंगे उन पर उसका उतना ही अधिक प्रभाव पड़ेगा। यह स्थिति सूर्य के उत्तरायण काल में ही होती है। दक्षिणायन में इसके विपरीत स्थिति रहती है अर्थात् सूर्य से दूर रहने वाले भू-भाग शीतल रहते हैं।

भारतवर्ष की अवस्थिति पृथ्वी पर कुछ इस प्रकार है कि अन्य देशों की अपेक्षा यहाँ सूर्य की किरणों का प्रभाव कुछ विशेष रूप का पड़ता है जिससे यहाँ छहों ऋतुओं का विभाजन सम्भव एवं सार्थक हो सका है। पृथ्वी की इस गति को सूर्यकेन्द्रक गति ( Helio-centric ) कहते हैं। चन्द्रमा की गति पृथ्वी के चारों ओर होती है। इसी से पक्षों ( Fortnights ) का निर्माण होता है। चन्द्रमा की इस गति को भूकेन्द्रक गति ( Geo-centric ) कहते हैं। सूर्य जब दक्षिणायन होता है तो उत्तरी गोलार्ध में पड़ने के कारण भारतवर्ष सूर्य से अधिक दूर हो जाता है; फलतः चन्द्रमा का बल अव्याहत ( पूर्ण ) हो जाता है और वह अपनी शीतल किरणों से जगत् को तृप्त करने लगता है। इसीलिये सूर्य के दक्षिणायन काल को विसर्ग तथा सौम्य कहा जाता है।

*** आदानं पुनराग्नेयं; तावेतावर्कवायू सोमश्च कालस्वभावमार्गपरिगृहीताः कालर्तुरसदोषदेहबलनिर्वृत्तिप्रत्ययभूताः समुपदिश्यन्ते ॥ ५ ॥**

आदानकाल का वर्णन — पुनः आदानकाल को आग्नेय कहा जाता है। सूर्य, वायु और चन्द्रमा काल-स्वभाव से मार्ग का ग्रहण कर ( मेषादि राशियों पर जाकर ) काल, ऋतु, रस, दोष और देह-बल की उत्पत्ति में कारण होते हैं, ऐसा समझना चाहिए ॥ ५ ॥

**विमर्श**—सूर्य के उत्तरायण काल को आदान माना गया है और आग्नेय भी कहा गया है। यहाँ आए हुए 'काल स्वभाव' शब्द का तात्पर्य दिन, ऋतु तथा अयनात्मक काल का स्वभाव सौम्य व आग्नेय समझना चाहिए। 'मार्गप्रतिगृहीत' का तात्पर्य है पृथ्वी तथा चन्द्रमा के मार्ग—सूर्यकेन्द्रक तथा भूकेन्द्रक। 'तौ एतौ अर्कवायू' में सूर्य तथा वायु को एकत्र पढ़ने का तात्पर्य यह है कि ये ही दोनों आदानकाल के कर्त्ता हैं। 'सोमश्च' कह कर विसर्गकाल का कर्त्ता चन्द्रमा को माना गया है। इससे आगे 'कालस्वभावमार्गपरिगृहीताः' इस बहुवचनान्त पाठ से यह सिद्ध होता है कि अर्क ( सूर्य ), वायु और सोम ( चन्द्रमा ) ये तीनों काल-स्वभाव से मार्ग का ग्रहण कर काल, ऋतु आदि के कारण होते हैं। तात्पर्य यह कि आदान के प्रति सूर्य और विसर्ग के प्रति चन्द्रमा कारण हैं तथा वायु योगवाही है जो सूर्य के साथ रह कर आदान का और चन्द्रमा के साथ रहकर विसर्ग का कारण होता है, यथा—'योगवाहः परं वायुः संयोगादुभयार्थकृत्। उष्णकृत् तेजसा युक्तः शीतकृत् सोमसंश्रयात् ॥' ( च. चि. अ. ३ )।

*** तत्र रविर्भाभिराददानो जगतः स्नेहं वायवस्तीव्ररूक्षाश्चोपशोषयन्तः शिशिरवसन्त-**

**ग्रीष्मेषु यथाक्रमं रौक्ष्यमुत्पादयन्तो रूक्षान् रसांस्तिक्तकषायकटुकांश्चाभिवर्धयन्तो नृणां दौर्बल्यमावहन्ति ॥ ६ ॥**

आदानकाल में प्राकृतिक तथा शारीरिक स्थिति — उस आदानकाल में सूर्य अपनी किरणों द्वारा संसार के स्नेहभाग ( जलीयांश ) को लेता है तथा वायु तीव्र और रूक्ष होकर संसार के स्नेहभाग का शोषण करता है। परिणामस्वरूप शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म इन तीनों ऋतुओं में यथाक्रम रूक्षता उत्पन्न हो जाने तथा रूक्ष रस, तिक्त, कषाय और कटु रसों की वृद्धि हो जाने से मनुष्यों के शरीर में दुर्बलता उत्पन्न हो जाती है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—यथाक्रम रूक्षता आदि की उत्पत्ति का तात्पर्य यह है कि शिशिर ऋतु में भूतल पर वनस्पतियों तथा प्राणियों में अल्प रूक्षता, द्रव्यों में तिक्त रस की अभिवृद्धि और प्राणियों में अल्प बल की उत्पत्ति होती है। कारण यह है कि इस काल में सूर्य उत्तर दिशा को जाना आरम्भ करता है अर्थात् मकर और कुम्भ राशि पर रहता है जिससे प्राणियों का बल अधिक नहीं घटता क्योंकि यह आदानकाल का प्रथम काल रहता है। जब वसन्त ऋतु में सूर्य मीन और मेषराशि पर रहता है उस समय उसकी किरणें कुछ तीव्र होती हैं जिससे भूमण्डल पर मध्यम रूक्षता, कषायरस की वृद्धि और प्राणियों में मध्यम दुर्बलता बढ़ती है। फिर ग्रीष्मऋतु में जब सूर्य वृष और मिथुन राशि पर आता है तो उसकी किरणें अत्यन्त प्रखर हो जाती हैं जिससे भूमण्डल के सभी पदार्थों में तीव्र रूक्षता, कटुरस की अभिवृद्धि तथा प्राणियों में अत्यधिक दुर्बलता आ जाती है। आदानकाल के विधाता सूर्य और वायु यही दोनों हैं, यह बात सुश्रुत ने इस प्रकार कही है—'उत्तरं च शिशिरवसन्तग्रीष्माः। तेषु भगवानाप्यायतेऽर्कः। तिक्तकषायकटुकाश्च रसा बलवन्तो भवन्ति। उत्तरोत्तरं च सर्वप्राणिनां बलमपहीयते इति' ( सु. सू. अ. ६ )। वाग्भट ने भी इसे विशेष रूप से स्पष्ट किया है, यथा—'तीक्ष्णांशुरतितीक्ष्णांशुर्ग्रीष्मे संक्षिपतीव यत्। प्रत्यहं क्षीयते श्लेष्मा तेन वायुश्च वर्धते ॥' (अ. सू. अ. ३)। अर्थात् सूर्य की किरणें ज्यों-ज्यों तीव्र होती हैं त्यों-त्यों कफ का नाश और वायु की वृद्धि होती है। यही कारण है कि क्रमशः तिक्त, कषाय और कटुरस की उत्पत्ति होती है। रसों की उत्पत्ति के विषय में बताया गया है कि वायु तथा आकाश की प्रधानता से तिक्त, वायु तथा पृथ्वी की प्रधानता से कषाय और वायु तथा अग्नि की प्रधानता से कटुरस की उत्पत्ति होती है। शिशिर, वसन्त तथा ग्रीष्म में क्रमशः यही महाभूत प्रधान रहते हैं।

**ॐ वर्षाशरद्धेमन्तेषु तु दक्षिणाभिमुखेऽर्के कालमार्गमेघवातवर्षाभिहतप्रतापे, शशिनि चाव्याहतबले, माहेन्द्रसलिलप्रशान्तसन्तापे जगति, अरूक्षा रसाः प्रवर्धन्तेऽम्ललवण-मधुरा यथाक्रमं तत्र बलमुपचीयते नृणामिति ॥ ७ ॥**

विसर्गकाल में प्राकृतिक तथा शारीरिक स्थिति — वर्षा, शरद् तथा हेमन्त इन ऋतुओं में क्रमशः जब सूर्य दक्षिण दिशा की ओर गमन करना आरम्भ करता है उस समय काल और स्वाभाविक मार्ग ( विसर्गकाल एवं दक्षिणायन ) तथा मेघ, वायु और वर्षा से उसका तेज कम हो जाता है, चन्द्रमा पूर्ण बली रहता है, तथा आकाश से जल गिरने के कारण जगत् का ताप शान्त हो जाता है अतः अम्ल, लवण और मधुर ये अरूक्ष ( स्निग्ध ) रस तथा मनुष्यों के शरीर में बल यथाक्रम प्रतिदिन बढ़ने लगता है ॥ ७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इस बात को यों स्पष्ट किया है—'तयोर्दक्षिणं वर्षाशरद्धेमन्ताः। तेषु भगवानाप्यायते सोमः। अम्ललवणमधुराश्च रसा बलवन्तो भवन्ति। उत्तरोत्तरं च सर्वप्राणिनां

बलमभिवर्द्धते इति' ( सु. सू. अ. ६ )। वर्षाऋतु में विसर्ग का प्रारम्भ होने से तथा सूर्य के कर्क और सिंहराशि पर स्थित होने से भूतलगत पदार्थों में अल्पस्नेह तथा अम्लरस की अभिवृद्धि होती है और प्राणियों में अल्पस्नेह की वृद्धि होने से अल्पबल बढ़ता है। पुनः जब सूर्य कन्या तथा तुला राशि पर आ जाता है तो उसकी किरणें अपेक्षाकृत अधिक मन्द हो जाती हैं। चन्द्रमा का बल भी अव्याहत ( पूर्ण ) हो जाता है जिससे शरद्ऋतु में भूतलगत पदार्थों में मध्यम स्नेह तथा लवणरस की वृद्धि होती है और मध्यम श्रेणी में प्राणियों का बल बढ़ता है। हेमन्त ऋतु में सूर्य वृश्चिक और धन राशि पर चला जाता है। इस समय उसका तेज अत्यन्त क्षीण हो जाता है। चन्द्रमा पूर्ण बली होकर पूर्ण स्नेहोत्पादन करने लगता है जिससे द्रव्यों में मधुररस की वृद्धि होती है और उनके उपयोग से प्राणियों में बल की भी पूर्ण वृद्धि होने लगती है।

आदान तथा विसर्ग काल का तुलनात्मक अध्ययन निम्नलिखित रूप में दिया जा रहा है—

| आदानकाल ( Period of low Nutrition or Absorption ) | विसर्गकाल ( Period of Nutrition or Liberation ) |
|---|---|
| १. इसमें शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म ऋतुयें होती हैं। | १. इसमें वर्षा, शरद् और हेमन्त ऋतुयें होती हैं। |
| २. क्रमशः माघ-फाल्गुन, चैत्र-वैशाख, ज्येष्ठ-आषाढ़ मास होते हैं। | २. क्रमशः श्रावण-भाद्र, क्वार-कार्तिक, अगहन-पौष मास होते हैं। |
| ३. सूर्य उत्तरायण होता है। | ३. सूर्य दक्षिणायन होता है। |
| ४. आग्नेय होता है। | ४. सौम्य होता है। |
| ५. वायु अतिरूक्ष होती है। | ५. वायु अतिरूक्ष नहीं होती है। |
| ६. चन्द्रमा का बल व्याहत ( क्षीण ) रहता है। | ६. चन्द्रमा का बल अव्याहत ( पूर्ण ) रहता है। |
| ७. सूर्य का बल अव्याहत ( पूर्ण ) रहता है। | ७. सूर्य का बल व्याहत ( क्षीण ) रहता है। |
| ८. सूर्य तथा वायु जगत का शोषण करते हैं। | ८. चन्द्रमा जगत को तृप्त करता है। |
| ९. रूक्ष रस—तिक्त, कषाय तथा कटु की वृद्धि होती है। | ९. स्निग्ध रस—अम्ल, लवण तथा मधुर रस की वृद्धि होती है। |
| १० मनुष्य को यथाक्रम दौर्बल्य की प्राप्ति होती है। | १०. मनुष्य को यथाक्रम बल की प्राप्ति होती है। |

**भवन्ति चात्र—**

***आदावन्ते च दौर्बल्यं विसर्गादानयोर्नृणाम्। मध्ये मध्यं बलं त्वन्ते श्रेष्ठमग्रे च निर्दिशेत्॥८॥**

आदान तथा विसर्गकाल में शारीरिक बल की स्थिति — विसर्गकाल के आरम्भ तथा आदानकाल के अन्त में मनुष्यों में दुर्बलता, विसर्ग तथा आदानकाल के मध्य में मध्यम बल तथा विसर्गकाल के अन्त और आदानकाल के आरम्भ में उत्तम बल होता है॥ ८॥

**विमर्श**—विसर्गकाल के आदि ( वर्षाऋतु : श्रावण-भादों ) और आदानकाल के अन्त ( ग्रीष्मऋतु : ज्येष्ठ-आषाढ़ ) में दुर्बलता, विसर्गकाल के मध्य ( शरद्ऋतु : आश्विन-कार्तिक ) और आदानकाल के मध्य ( वसन्तऋतु : चैत्र-वैशाख ) में मध्यम बल तथा विसर्गकाल के अन्त ( हेमन्तऋतु : अगहन-पौष ) और आदानकाल के आदि ( शिशिरऋतु : माघ-फाल्गुन ) में श्रेष्ठ बल रहता है।

शीघ्र याद करने के लिये आदान तथा विसर्गकाल में बल किस तरह घटता-बढ़ता रहता है, इसे नीचे कोष्ठक में स्पष्ट किया जा रहा है—

**शीते शीतानिलस्पर्शसंरुद्धो बलिनां बली। पक्ता भवति हेमन्ते मात्राद्रव्यगुरुक्षमः ॥ ९ ॥**

## ( ख ) षड्ऋतुचर्या ( Regimen of Six Seasons )

### ( १ ) हेमन्तऋतुचर्या ( Regimen of Winter Season )

शीत ( हेमन्त ) ऋतु में जाठराग्नि के बलवान् होने में हेतु — हेमन्तऋतु में शीतलता अधिक रहती है अतः शीतल वायु के स्पर्श से आभ्यन्तर अग्नि के रुक जाने के कारण बलवान् ( स्वस्थ ) पुरुषों के शरीर में जठराग्नि बलवान् होकर मात्रा और द्रव्य में गुरु आहार को पचाने में समर्थ रहती है ॥ ९ ॥

**विमर्श**—यहाँ हेमन्त का विशेषण दिया गया है 'शीत'। हेमन्त स्वभावतः शीत होता है अतः 'शीत' विशेषण का तात्पर्य यह हो सकता है कि हेमन्तऋतु में शीत पड़ने पर ही बलवान पुरुषों की अग्नि प्रबल होती है अन्यथा ऋतुवैकारिक भाव उत्पन्न होनेपर हेमन्त में शीत न पड़े तो अग्नि प्रबल नहीं होती। अग्नि के प्रबल होने में शीतस्पर्श ( ठण्डी ) वायु से अग्नि का बाहर न निकलना हेतु बताया गया है। जैसे आवाँ के ऊपरी भाग पर मिट्टी और जल से लेप कर देने पर आग की लपटें भीतर की ओर घुस जाती हैं और भीतर आग प्रबल हो जाती है वैसे ही हेमन्तऋतु में वातावरण शीतल होने से शरीर की ऊष्मा बाहर निकल कर भीतर चली जाती है और जाठराग्नि प्रबल हो जाती है। इसीलिये शालि, षष्टिक आदि मात्रागुरु और पीठी, इक्षुविकार, क्षीरविकार, उड़द, भैंस का दूध, सुअर का मांस आदि स्वभावतः गुरु द्रव्यों का पाचन उचित रूप से हो जाता है। वृद्ध वाग्भट ने इस बात को इस प्रकार स्पष्ट किया है—'देहोष्माणो विशन्तोऽन्तः शीते शीतानिलाहताः। जठरे पिण्डितोष्माणं प्रबलं कुर्वतेऽनलम् ॥' (अ. सं. सू. अ. ४)।

**स यदा नेन्धनं युक्तं लभते देहजं तदा। रसं हिनस्त्यतो वायुः शीतः शीते प्रकुप्यति॥१०॥**

शीत ( हेमन्त ) ऋतु में वायु का प्रकोप — इस प्रकार अग्नि के प्रबल होने पर जब उसके बल के अनुसार इन्धन ( गुरु आहार ) नहीं मिलता तब अग्नि शरीर में उत्पन्न प्रथम धातु ( रस ) को जला डालती है अतः शीतल वायु का प्रकोप हो जाता है ॥ १० ॥

**विमर्श**—अग्नि का स्वभाव है कि पहले इन्धन रूप आहार को, आहार के अभाव में दोषों को, दोषों के अभाव में धातुओं को और धातुओं के अभाव में प्राणों को पचाती है, यथा—'आहारान् पचति शिखी दोषानाहारवर्जितः। दोषक्षये पचेद्धातून् प्राणान् धातुक्षये तथा॥' ( क्षे० कु० )। जब रस तथा उसके बाद क्रमशः रक्तादि धातुओं का पाक होने लगता है तब धातुक्षय के कारण शरीर में रूक्षता आने लगती है। क्योंकि बाह्य वातावरण भी शीतल रहता है अतः स्वभावतः रूक्ष और शीतल वायु प्रकुपित हो जाती है। सुश्रुत ने इसे इस प्रकार स्पष्ट किया है—'हेमन्तः शीतलो रूक्षो मन्दसूर्योऽनिलाकुलः। ततस्तु शीतमासाद्य वायुस्तत्र प्रकुप्यति॥ कोष्ठस्थः शीतसंस्पर्शादन्तःपिण्डीकृतोऽनलः। रसमुच्छोषयत्याशु तस्मात् स्निग्धं सदा हितम्॥' ( सु. उ. अ. ६४ )।

**तस्मात्तुषारसमये स्निग्धाम्ललवणान् रसान्। औदकानूपमांसानां मेद्यानामुपयोजयेत्॥११॥**
**बिलेशयानां मांसानि प्रसहानां भृतानि च। भक्षयेन्मदिरां शीधुं मधु चानुपिबेन्नरः॥१२॥**
**गोरसानिक्षुविकृतीर्वसां तैलं नवौदनम्। हेमन्तेऽभ्यस्यतस्तोयमुष्णं चायुर्न हीयते॥१३॥**

हेमन्त ऋतु में आहार — तुषारकाल ( हेमन्त ऋतु ) में अग्नि की प्रबलता रहती है अतः स्निग्ध पदार्थ, अम्ल रस, लवण रस, अतिमेदस्वी औदक मांस, आनूप मांस, बिलों में रहने वाले जीवों ( गोधा, साही आदि ) का मांस, प्रसह ( बाज, कौआ आदि ) का मांस तथा भुना हुआ मांस खाना चाहिए और मदिरा, शीधु और मधु पीना चाहिए॥ ११–१३॥

**विमर्श**—हेमन्त ऋतु में दूध के विकारमात्र ( दही, मलाई, रबड़ी, छेना आदि ), ईख के विकार ( गुड़, राब, चीनी, मिश्री आदि ), वसा, तेल, नये चावलों का भात और गरम जल का सेवन करने से आयु की हानि ( रोगोत्पत्ति ) नहीं होती।

**अभ्यङ्गोत्सादनं मूर्ध्नि तैलं जेन्ताकमातपम्। भजेद्भूमिगृहं चोष्णमुष्णं गर्भगृहं तथा॥ १४॥**
**शीतेषु संवृतं सेव्यं यान शयनमासनम्। प्रावाराजिनकौषेयप्रवेणीकुथकास्तृतम्॥ १५॥**
**गुरूष्णवासा दिग्धाङ्गो गुरुणाऽगुरुणा सदा। शयने प्रमदां पीनां विशालोपचितस्तनीम्॥१६॥**
**आलिङ्ग्यागुरुदिग्धाङ्गीं सुप्यात् समदमन्मथः। प्रकामं च निषेवेत मैथुनं शिशिरागमे॥१७॥**

हेमन्त ऋतु में विहार — तैल का अभ्यंग ( मर्दन ), उत्सादन ( उबटन ), शिर पर तैल लगाना, जेन्ताकस्वेद का सेवन, धूपसेवन, उष्ण भूमिगृह ( तहखाने ) तथा उष्ण गर्भगृह ( घेरे वाले घर ) में रहना, वाहन, शयन और आसन को कपड़े के परदे आदि से ढक कर रखना तथा उन पर प्रावार ( रुई से बने भारी वस्त्र ), अजिन ( सुखकारी रोमवाले चर्म ), कौषेय ( रेशमी वस्त्र ), प्रवेणी ( सन, जूट या पट्टू से बने वस्त्र ) तथा कुथक ( कन्था, कथरी या ऊनी रंग-बिरंगे कम्बल आदि ) बिछाकर बैठना, शरीर पर भारी और गरम वस्त्र धारण करना, घिसे हुए अगर का शरीर पर गाढ़ा लेप करना, विशाल स्तनों तथा अगर से पुते हुए अंगों वाली स्वस्थ मदमाती नारी का आलिंगन करके सोना तथा यथेष्ट मैथुन करना ये सब शीत ऋतु में हितकारक विहार है॥

**विमर्श**—हेमन्त ऋतु में वात का कोप रहता है तथा वातावरण शीतल रहता है अतः शीत से बचने का पूरा प्रयत्न करना चाहिये। जेन्ताक स्वेद की विधि आगे इसी स्थान के चौदहवें अध्याय में बताई जायगी। मैथुन यथाशक्ति ही करना चाहिये।

**वर्जयेदन्नपानानि वातलानि लघूनि च। प्रवातं प्रमिताहारमुदमन्थं हिमागमे॥ १८॥**

हेमन्त ऋतु में वर्जनीय आहार-विहार — शीतकाल आ जाने पर वातवर्धक एवं लघु अन्न-

---

१. 'शीते सुसंवृतम्' इति यो.।

पान, प्रवात ( तीव्र वायु ), प्रमिताहार ( थोड़ा नपा-तुला भोजन ) और जल में घुले सत्तू का सेवन करना चाहिये ॥ १८ ॥

**हेमन्तशिशिरौ तुल्यौ शिशिरेऽल्पं विशेषणम्। रौक्ष्यमादानजं शीतं मेघमारुतवर्षजम् ॥१९॥**
**तस्माद्धैमन्तिकः सर्वः शिशिरे विधिरिष्यते। निवातमुष्णं त्वधिकं शिशिरे गृहमाश्रयेत् ॥२०॥**

## ( २ ) शिशिरऋतुचर्या ( Regimen of Dewy Season )

शिशिरऋतुचर्या का आधार — सामान्य रूप से हेमन्त और शिशिर दोनों ऋतुयें यद्यपि समान होती हैं किन्तु शिशिर में कुछ अलग विशेषता होती है। आदानकाल होने से शिशिर ऋतु में रूक्षता आ जाती है तथा मेघ, वायु और वर्षा के कारण विशेष शीत पड़ने लगती है। अतः शिशिर ऋतु में भी हेमन्त ऋतु की ही सब विधियों का पालन करना चाहिये। विशेष रूप से निवात ( वायुरहित ) तथा उष्ण गृह में निवास करना चाहिये ॥ १९-२० ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि हेमन्त ऋतु में विसर्गकाल रहता है अतः स्निग्धता अधिक रहती है। शिशिर ऋतु में आदानकाल आ जाने से रूक्षता बढ़ जाती है। सुश्रुत का भी यही मत है—'शिशिरे शीतमधिकं वातवृष्ट्याकुला दिशः। शेषं हेमन्तवत्सर्वं विज्ञेयं लक्षणं बुधैः॥' ( सू. अ. ६ ) तथा—'शिशिरे शीतमधिकं मेघमारुतवर्षजम्। रौक्ष्यं चादानजं तस्मात्कार्यः पूर्वाधिकं विधिः॥' ( अ. सं. सू. अ. ४ )।

**कटुतिक्तकषायाणि वातलानि लघूनि च। वर्जयेदन्नपानानि शिशिरे शीतलानि च ॥ २१ ॥**

शिशिर ऋतु में वर्ज्य आहार — शिशिर ऋतु में कटु-तिक्त-कषाय रस तथा वातवर्धक, हल्के और शीतल अन्न-पान का त्याग कर देना चाहिए ॥ २१ ॥

**वसन्ते निचितः श्लेष्मा दिनकृद्भाभिरीरितः। कायाग्निं बाधते रोगांस्ततः प्रकुरुते बहून् ॥२२॥**
**तस्माद्वसन्ते कर्माणि वमनादीनि कारयेत्।**

## * ( ३ ) वसन्त ऋतुचर्या ( Regimen of Spring Season )

वसन्त-ऋतुचर्या — हेमन्तऋतु में संचित हुआ कफ वसन्त ऋतु में सूर्य की किरणों से प्रेरित ( द्रवीभूत ) होकर जठराग्नि को मन्द कर देता है अतः अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न हो जाते हैं। उस संचित कफ को दूर करने के लिये वसन्त ऋतु में वमन आदि पञ्चकर्म कराने चाहिये ॥ २२ ॥

**गुर्वम्लस्निग्धमधुरं दिवास्वप्नं च वर्जयेत् ॥ २३ ॥**

वसन्तऋतु में त्याज्य आहार-विहार — वसन्त ऋतु में गुरु, अम्ल, स्निग्ध और मधुर आहार तथा दिन में शयन नहीं करना चाहिये ॥ २३ ॥

**व्यायामोद्वर्तनं धूमं कवलग्रहमञ्जनम्। सुखाम्बुना शौचविधिं शीलयेत्कुसुमागमे ॥ २४ ॥**
**चन्दनागुरुदिग्धाङ्गो यवगोधूमभोजनः। शारभं शाशमैणेयं मांसं लावकपिञ्जलम् ॥ २५ ॥**
**भक्षयेन्निर्गदं सीधु पिबेन्माध्वीकमेव वा। वसन्तेऽनुभवेत्स्त्रीणां काननानां च यौवनम् ॥२६॥**

वसन्त ऋतु में सेवनीय आहार-विहार — वसन्त ऋतु में व्यायाम ( Exercise ), उबटन, धूमपान, कवलग्रह, अञ्जन तथा मल-मूत्र-त्याग के बाद गुनगुने जल का प्रयोग, घिसे हुए चन्दन और अगर का शरीर पर लेप, जौ-गेहूं, शरभ (हरिण-भेद), खरगोश, काला हरिण, लावा, बटेर और सफेद तीतर के मांस का भोजन, निर्गद ( दोषरहित ), सीधु और माध्वीक ( मधु-निर्मित मद्य ) का पान तथा स्त्रियों और उपवनों के यौवन ( कुसुमित अवस्था ) का अनुभव करना चाहिये ॥

**विमर्श**—वसन्तऋतु में वमनादि पञ्चकर्म का विधान किया गया है। शोधन-कर्म के लिये वसन्तऋतु से फाल्गुन और चैत्र मास लेना चाहिये, यथा—'तपस्यश्च मधुश्चैव वसन्तः शोधनं प्रति' ( सि. अ. ६ )। जौ-गेहूं प्रायः मधुर रस वाले होते हैं और इनका सेवन वसन्त में

निषिद्ध किया गया है अतः जौ-गेहूँ पुराने लेने चाहिये। पुराने जौ-गेहूँ मधुर होते हुये भी कफकारक नहीं होते, यथा—'प्रायो मधुरं श्लेष्मलमन्यत्र मधुनः पुराणयवगोधूमात्' ( सू. अ. २५ )। वाग्भट ने वसन्तऋतु में शब्दतः पुराने जौ-गेहू के सेवन करने का विधान किया है, यथा—'पुराणयवगोधूमक्षौद्रजाङ्गलशूल्यभुक्' ( अ. सू. अ. ३ )। स्त्रियों की युवावस्था और पुष्पवाटिका के पुष्पों का अनुभव करना चाहिये, यह कहने का तात्पर्य **चक्रपाणि** के मतानुसार यह है कि इनका सेवन अधिक नहीं करना चाहिये। केवल उतनी ही मात्रा में इनका सेवन करना चाहिये जिससे कफ का क्षय हो जाय।

**मयूखैर्जगतः [1]स्नेहं ग्रीष्मे पेपीयते रविः। स्वादु शीतं द्रवं स्निग्धमन्नपानं तदा हितम् ॥२७॥**
**शीतं सशर्करं मन्थं जाङ्गलान्मृगपक्षिणः। घृतं पयः सशाल्यन्नं भजन् ग्रीष्मे न सीदति ॥२८॥**

## * ( ४ ) ग्रीष्मऋतुचर्या ( Regimen of Summer Season )

ग्रीष्मऋतुचर्या का सैद्धान्तिक आधार — ग्रीष्म ऋतु में सूर्य अपनी किरणों द्वारा संसार के स्नेह को सोख लेते हैं अतः इस काल में मधुर रस तथा शीत वीर्य वाले द्रव्य, द्रव तथा स्निग्ध अन्न-पान, चीनी के साथ शीतल मन्थ, जांगल पशु-पक्षियों के मांस का रस, घी-दूध, चावल, इनका सेवन करने से स्वाभाविक बल का नाश नहीं होने पाता ॥ २७–२८ ॥

**विमर्श**—सत्तू को शीतल जल में घृत मिलाकर इस प्रकार घोले कि न अधिक पतला होने पावे न अधिक गाढ़ा। इसे ही मन्थ कहते हैं, यथा—'सक्तवः सर्पिषा युक्ताः शीतवारिपरिप्लुताः। नात्यच्छा नातिसान्द्राश्च मन्थ इत्यभिधीयते॥' ( चरकोपस्कार )

**मद्यमल्पं न वा पेयमथवा सुबहूदकम्। लवणाम्लकटूष्णानि व्यायामं [2]चात्र वर्जयेत्॥ २९॥**

ग्रीष्म ऋतु में वर्ज्य आहार-विहार — ग्रीष्म ऋतु में मदिरा का सेवन अल्पमात्रा में करना चाहिये अथवा नहीं ही पीना चाहिये या अधिक जल मिलाकर पीना चाहिये। लवण, अम्ल तथा कटु रस वाले और उष्णवीर्य द्रव्यों का सेवन तथा व्यायाम नहीं करना चाहिये॥ २९॥

**विमर्श**—ग्रीष्म ऋतु में अम्ल और उष्ण होने के कारण मदिरा का सेवन शरीर के लिये हानिकर होता है, अतः नहीं पीना चाहिये किन्तु नित्य मदिरा पीने वाले अथवा वात-कफ प्रकृति वाले को स्वल्प मात्रा में पीना चाहिये जिससे कफ का क्षय होता रहे। सदा मदिरा पीनेवाला यदि कफ-पित्त प्रकृति का हो तो ग्रीष्मऋतु में उसे अधिक जल मिलाकर मदिरा का सेवन करना चाहिये। ग्रीष्मऋतु में मदिरा-सेवन का प्रधान रूप से निषेध किया गया है परन्तु सदा पीने वाले अभ्यस्त व्यक्तियों के लिये नियम भी बता दिया गया है, अन्यथा उन्हें हानि होती है, यथा—'मद्यं न पेयं पेयं वा स्वल्पं सुबहुवारि वा। अन्यथा शोषशैथिल्यदाहमोहान् करोति तत्॥'

( अ० हृ० सू० अ० ३ )।

**दिवा शीतगृहे निद्रां निशि चन्द्रांशुशीतले। भजेच्चन्दनदिग्धाङ्गः प्रवाते हर्म्यमस्तके ॥३०॥**
**व्यजनैः पाणिसंस्पर्शैश्चन्दनोदकशीतलैः। सेव्यमानो भजेदास्यां मुक्तामणिविभूषितः ॥३१॥**
**काननानि च शीतानि जलानि कुसुमानि च। ग्रीष्मकाले निषेवेत मैथुनाद्विरतो नरः ॥३२॥**

ग्रीष्म ऋतु में विहार — ग्रीष्म ऋतु में दिन के समय शीतल कमरे ( Air-conditioned cold room ) में तथा रात्रि के समय चाँदनी से शीतल हुये हवादार छत पर शरीर में चन्दन का लेप लगाकर सोना चाहिये, मोती-मणि आदि से देह अलंकृत करके चन्दन मिले जल से ठण्डे किये हुये पंखों की हवा और कोमल हाथों का स्पर्श प्राप्त करते हुये आसन पर बैठना चाहिये

१. 'सारं' ग.। २. 'च विवर्जयेत्' च.।

तथा शीतल उद्यान, शीतल जल और शीतल पुष्पों का सेवन करना चाहिये किन्तु मैथुन से बचे रहना चाहिये ॥ ३०-३२ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने ग्रीष्मऋतुचर्या इस प्रकार बतलाई है—'व्यायाममुष्णमायासं मैथुनं चातिशोषि च। रसाँश्चाग्निगुणोद्रिक्तान् निदाघे परिवर्जयेत् ॥ सरांसि सरितो वाऽपि वनानि रुचिराणि च। चन्दनानि परार्घ्याणि स्रजः सकमलोत्पलाः ॥ तालवृन्तानिलान् हारांस्तथा शीत-गृहाणि च। घर्मकाले निषेवेत वासांसि सुलघूनि च ॥ शर्कराखण्डदिग्धानि सुगन्धीनि हिमानि च। पानकानि च सेवेत मन्थांश्चापि सशर्करान् ॥ भोजनं च हितं शीतं सघृतं मधुरद्रवम्। शृतेन पयसा रात्रौ शर्करामधुरेण च ॥ प्रत्यग्रकुसुमाकीर्णे शयने हर्म्यसंस्थिते। शयीत चन्दनार्द्राङ्गः स्पृश्यमानोऽनिलैः सुखैः ॥' ( सु० उ० अ० ६३ )। हेमन्त तथा शिशिर ऋतु में उष्ण गर्भगृह के तथा ग्रीष्म ऋतु में शीतगृह के वर्णन से प्रतीत होता है कि शीत-ताप-नियन्त्रण ( Air-Conditioning ) का किसी न किसी रूप में उस समय भी प्रयोग होता रहा होगा।

**आदानदुर्बले देहे पक्ता भवति दुर्बलः। स वर्षास्वनिलादीनां दूषणैर्बाध्यते पुनः ॥ ३३ ॥**
**भूबाष्पान्मेघनिस्यन्दात् पाकादम्लाज्जलस्य च। वर्षास्वग्निबले क्षीणे कुप्यन्ति पवनादयः ॥**
**तस्मात् साधारणः सर्वो विधिर्वर्षासु शस्यते।**

## ( ५ ) वर्षाऋतुचर्या ( Regimen of Rainy Season )

वर्षाऋतुचर्या का सैद्धान्तिक आधार — आदानकाल में मनुष्यों का शरीर अत्यन्त दुर्बल रहता है। दुर्बल शरीर में एक तो जठराग्नि दुर्बल रहती ही है, वर्षाऋतु आ जाने पर दूषित वातादि दोषों से दुष्ट जठराग्नि और भी दुर्बल हो जाती है। इस ऋतु में भूमि से बाष्प ( भाप ) निकलने, आकाश से जल बरसने तथा जल का अम्ल विपाक होने के कारण जब अग्नि का बल अत्यन्त क्षीण हो जाता है तब वातादि दोष कुपित हो जाते हैं। अतः वर्षाकाल में साधारण रूप से सभी विधियों ( नियमों ) का पालन करना चाहिए ॥ ३३-३४ ॥

**विमर्श**—साधारण नियम का तात्पर्य त्रिदोषनाशक वस्तुओं के सेवन से है। वाग्भट ने साधारण द्रव्यों के साथ साथ अग्निदीपक द्रव्यों का सेवन भी उचित बताया है, यथा—'वह्निनैव च मन्देन तेष्वित्यन्योन्यदूषिषु। भजेत्साधारणं सर्वमूष्मणस्तेजनं च यत् ॥' (अ. हृ. सू. अ. ३) वर्षाऋतु में वातादि तीनों दोषों के कुपित होने का तात्पर्य यह है कि प्रधान रूप से वात कुपित होता है किन्तु अनुबन्धस्वरूप पित्त और कफ भी कुपित हो जाते हैं।

**उदमन्थं दिवास्वप्नमवश्यायं नदीजलम् ॥ ३५ ॥**
**व्यायाममातपं चैव व्यवायं चात्र वर्जयेत्।**

वर्षाऋतु में वर्ज्य आहार-विहार — वर्षाऋतु में उदमन्थ ( जल में घुला सत्तू ), दिन में सोना, अवश्याय ( ओस गिरते समय उसमें बैठना या घूमना ), नदी का जल, व्यायाम ( Exercise ), धूप में बैठना और मैथुन ( Sexual indulgence ) छोड़ देना चाहिए ॥ ३५ ॥

**पानभोजनसंस्कारान् प्रायः क्षौद्रान्वितान् भजेत् ॥ ३६ ॥**
**व्यक्ताम्ललवणस्नेहं वातवर्षाकुलेऽहनि। विशेषशीते भोक्तव्यं वर्षास्वनिलशान्तये ॥ ३७ ॥**
**अग्निसंरक्षणवता[1] यवगोधूमशालयः। पुराणा जाङ्गलैर्मांसैर्भोज्या यूषैश्च संस्कृतैः ॥ ३८ ॥**
**पिबेत् क्षौद्रान्वितं चाल्पं माध्वीकारिष्टमम्बु वा। माहेन्द्रं तप्तशीतं वा कौपं सारसमेव वा ॥**

१. 'अग्नि संरक्षणवता' ग.।

**प्रघर्षोद्वर्तनस्नानगन्धमाल्यपरो भवेत्। लघुशुद्धाम्बरः स्थानं भजेदक्लेदि वार्षिकम्॥ ४०॥**

वर्षाऋतु में सेवनीय आहार-विहार — वर्षाऋतु में खाने-पीने की सभी चीजें बनाते समय उनमें मधु अवश्य मिला लेना चाहिए। वात और वर्षा से भरे उन विशेष शीतवाले दिनों में अम्ल तथा लवण रस वाले और स्नेह द्रव्यों ( घृतादि ) की प्रधानता रहनी चाहिए। जाठराग्नि की रक्षा चाहने वाले पुरुषों को भोजन में पुराने जौ, गेहूँ और चावल का प्रयोग अवश्य करना चाहिए। मांसाहारी व्यक्तियों को इन आहार-द्रव्यों को जांगल पशु-पक्षियों के संस्कृत मांसरस के साथ तथा शाकाहारी व्यक्तियों को संस्कृत मूँग के यूष के साथ लेना चाहिए। इस ऋतु में मधु मिला कर अल्प मात्रा में माध्वीक ( महुए के मद्य ), अरिष्ट एवं जल का सेवन करना चाहिए। वर्षाऋतु में माहेन्द्र ( आकाश का ) जल, गरम करके शीतल किया हुआ जल, कूप का या सरोवर का जल पीना चाहिए। प्रघर्षण ( देह का घर्षण ), उद्वर्तन ( उवटन ), स्नान, गन्ध ( चन्दन आदि सुगंधित द्रव्यों ) का प्रयोग और सुगन्धित पुष्प-मालाओं का धारण करना हितकर है। हलके और पवित्र वस्त्र धारण करना और क्लेदरहित सूखे ( without damp ) स्थान पर रहना चाहिए॥ ३६-४०॥

**विमर्श**—वर्षाकाल में अन्न-पान में मधु मिला कर प्रयोग करने को कहा गया है परन्तु मधु मधुर-रसप्रधान होते हुए शीतल और लघु होने से अल्प वातल होता है, यथा—'शीतं कषायं मधुरं लघु स्यात्सन्दीपनं लेखनमेव शस्तम्।·········॥ नेत्रामये वा ग्रहणीगदे वा विषे प्रशस्तं मधु ह्यल्पवातलम्॥' ( हारीतसंहिता ) तथा 'मधु शीतं लघु स्वादु रूक्षं स्वर्यं च ग्राहकम्। आनन्दकृच्च तुवरं चाल्पवातप्रदं मतम्॥' ( नि. र. )। वर्षाकाल में स्वाभाविक रूप से वात का प्रकोप रहता है अतः मधु के सेवन से तो विशेष रूप से वात का प्रकोप ही होगा, तब उसका प्रयोग क्यों किया जाय, इस शंका का समाधान **चक्रपाणि** ने इस प्रकार किया है कि मधु वर्षाऋतु में उत्पन्न क्लेद का शमन करता है अत एव थोड़ी मात्रा में सेवन करने से कोई हानि नहीं है। 'क्षौद्रान्वित' शब्द का अभिप्राय भी यही प्रतीत होता है कि मधु का प्रयोग अल्प मात्रा में ही किया जाय। सुश्रुत ने वर्षाऋतुचर्या के साथ-साथ प्रावृट्-ऋतुचर्या भी अलग कही है, यथा—

वर्षाऋतुचर्या—'प्रक्लिन्नत्वाच्छरीराणां वर्षासु भिषजा खलु। मन्देऽग्नौ कोपमायान्ति सर्वेषां मारुतादयः॥ तस्मात् क्लेदविशुद्ध्यर्थं दोषसंहरणाय च। कषायतिक्तकटुकै रसैर्युक्तमपद्रवम्॥ नातिस्निग्धं नातिरूक्षमुष्णं दीपनमेव च। देयमन्नं नृपतये यज्जलं चोक्तमादितः॥ तच्चावरतमम्भो वा पिबेन्मधुसमायुतम्। अह्नि मेघानिलाविष्टेऽत्यर्थशीताम्बुसङ्कुले॥ तरुणत्वाद्विदाहं च गच्छन्त्योषधयस्तदा। मतिमांस्तन्निमित्तं च नातिव्यायाममाचरेत्॥ अत्यम्बुपानावश्यायग्राम्यधर्मातपांस्त्यजेत्। भूबाष्पपरिहारार्थं शयीत च विहायसि॥ शीते साग्नौ निवाते च गुरुप्रावरणे गृहे। यायात्सङ्गं वधूभिश्च प्रशस्तागुरुभूषितः॥ दिवास्वप्नमजीर्णं च वर्जयेत्तत्र यत्नतः॥' ( उ. अ. ६४ )।

प्रावृट्ऋतुचर्या—यथा-'पयो मांसरसाः कोष्णास्तैलानि च घृतानि च। बृंहणं चापि यत्किञ्चिदभिष्यन्दि तथैव च॥ निदाघोपचितं चैव प्रकुप्यन्तं समीरणम्। निहन्यादनिलघ्नेन विधिना विधिकोविदः॥ नदीजलं रूक्षमुष्णमुदमन्थं तथाऽऽतपम्। व्यायामं च दिवास्वप्नं व्यवायं चात्र वर्जयेत्॥ [ नवान्नरूक्षशीताम्बुसक्तूंश्चापि विवर्जयेत्। ] यवषष्टिकगोधूमान् शालींश्चाप्यनवांस्तथा॥ हर्म्यमध्ये निवाते च भजेच्छय्यां सृदूत्तराम्। सविषप्राणिविण्मूत्रलालानिष्ठीवनादिभिः॥ समाप्लुतं तदा तोयमान्तरीक्षं विषोपमम्। वायुना विषदुष्टेन प्रावृषेण्येन दूषितम्॥ तद्धि सर्वोपयोगेषु तस्मिन् काले विवर्जयेत्। अरिष्टासवमैरेयान् मोदकांस्तु युक्तितः॥ पिबेत् प्रावृषि जीर्णास्तु रात्रौ तानपि वर्जयेत्। निरूहैर्बस्तिभिश्चान्यैस्तथाऽन्यैर्मारुतापहैः॥ कुपितं शमयेद्वायुं वार्षिकं चाचरेद्विधिम्।' (उ. अ.६४)।

वर्षाकाल में कैसे स्थान पर रहना चाहिए, इस विषय में वृद्ध वाग्भट का निम्नलिखित मत

विशेष विचारणीय है—'असरीसृपभूबाष्पशीतमारुतशीकरम्। साग्नियानं च भवनं निर्दंशमशकोन्दुरम् ॥' ( अ. सं. सू. ८ )।

**वर्षाशीतोचिताङ्गानां सहसैवार्करश्मिभिः। तप्तानामाचितं पित्तं प्रायः शरदि कुप्यति ॥४१॥**

## * ( ६ ) शरद्-ऋतुचर्या

## ( Regimen of Beginning of Autumn Season )

शरदृतु में पित्त का प्रकोप — वर्षाकाल में जिनको शीतसात्म्य हो गया रहता है ऐसे लोगों के अंग सहसा सूर्य की प्रखर किरणों से तप्त हो जाते हैं, फलतः वर्षाऋतु में संचित हुआ पित्त शरदृतु में प्रकुपित हो जाता है ॥ ४१ ॥

**तत्रान्नपानं मधुरं लघु शीतं सतिक्तकम्। पित्तप्रशमनं सेव्यं मात्रया सुप्रकाङ्क्षितैः ॥ ४२ ॥**
**लावान् कपिञ्जलानेणानुरभ्राञ्छरभाञ्छशान्। शालीन् सयवगोधूमान् सेव्यानाहुर्घनात्यये ॥**
**तिक्तस्य सर्पिषः पानं विरेको रक्तमोक्षणम्। धाराधरात्यये कार्यम्—**

शरदृतु में सेवनीय आहार-विहार — अच्छी भूख लगने पर रस में मधुर, गुण में लघु, वीर्य में शीतल, कुछ तिक्त रसयुक्त एवं पित्त को शान्त करने वाले अन्न-पान का मात्रापूर्वक सेवन करना चाहिए। घनात्यय ( घन + अत्यय = मेघ-नाश ) अर्थात् शरदृतु में मांसाहारियों को लाव ( बटेर ), कपिञ्जल ( गौरैया ), एण ( हिरण ), उरभ्र ( दुम्बा भेड़ ), शरभ (बारहसिंगा) और खरगोश का मांस खाना चाहिए। सामान्यतः सभी को चावल, जौ और गेहूँ का सेवन करना चाहिए और कुष्ठाधिकार में बताए हुए तिक्तघृत का पान, विरेचन और रक्तमोक्षण क्रिया करनी चाहिए ॥ ४२–४३ ॥

**विमर्श**—अच्छी तरह भूख लगने पर खाने का तात्पर्य यह है कि शरदृतु में स्वभावतः सबकी अग्नि मन्द रहती है क्योंकि पित्त बढ़ा रहता है। पित्त की वृद्धि से अग्निमांद्य कैसे हो जाता है इस विषय में बताया गया है—'कट्वजीर्णविदाह्यम्लक्षाराद्यैः पित्तमुल्बणम्। आप्लावयद्धन्त्यनलं तप्तं जलमिवानलम् ॥' ( च. चि. अ. १५ )। अतः भूख लगने पर ही मात्रापूर्वक भोजन का विधान किया गया है।

वस्तुतः पित्त को निकालने का उत्तम उपाय विरेचन है—'विरेचनं पित्तहराणाम्', और विरेचन के लिये उत्तम समय शरदृतु ही बतलाई गई है, यथा—'हैमन्तिकं दोषचयं वसन्ते प्रवाहयन् ग्रैष्मिकमभ्रकाले। घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक् प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु ॥' ( च. शा. अ. २ )।

शरदृतु में स्वभावतः प्रत्येक प्राणी का रक्त उष्ण रहता है, यथा—'शरत्काले स्वभावाच्च शोणितं सम्प्रदुष्यति' ( च. सू. अ. २४ )। अतः तिक्तघृत के पान से या तो उस दुष्ट रक्त की शुद्धि करनी चाहिए अथवा विरेचन द्वारा उसका निर्हरण करना चाहिए। इससे प्रायः रक्त की शुद्धि हो जाती है। यदि इतने से भी रक्त शुद्ध न हो तो रक्त का मोक्षण करा देना चाहिए।

**—आतपस्य च वर्जनम् ॥ ४४ ॥**

**वसां तैलमवश्यायमौदकानूपमामिषम्। क्षारं दधि दिवास्वप्नं प्राग्वातं चात्र वर्जयेत् ॥४५॥**

शरदृतु में त्याज्य आहार-विहार — शरदृतु में धूप का सेवन, वसा ( चर्बी ), तैल, ओस, औदक मांस ( मछली आदि का ), आनूमांस ( सूअर आदि का ), क्षार तथा दही का सेवन नहीं करना चाहिए। दिन में सोना तथा पूर्वी वायु का सेवन भी हानिकर है ॥ ४४–४५ ॥

**विमर्श**—'प्राग्वात' शब्द का अर्थ पूर्वी हवा किया जाता है। यह हवा बंगाल की खाड़ी से उठने के कारण नमी ( Damp ) लिए रहती है। इसके सेवन से पुराने संधिवात ( Arthritis ) इत्यादि व्याधियाँ पुनः प्रकुपित हो जाती हैं अतएव इसका सेवन निषिद्ध बताया गया है।

**दिवा सूर्यांशुसंतप्तं निशि चन्द्रांशुशीतलम्। कालेन पक्वं निर्दोषमगस्त्येनाविषीकृतम् ॥४६॥**
**हंसोदकमिति ख्यातं शारदं विमलं शुचि। स्नानपानावगाहेषु शस्यते तद्यथाऽमृतम् ॥४७॥**

हंसोदक का विवरण — दिन में सूर्य की किरणों से गरम, रात्रि में चन्द्रमा की किरणों से शीतल, काल-स्वभाव से पके हुए अतः निर्दोष और अगस्त्य तारा के उदय होने के प्रभाव से विषरहित हुआ जल 'हंसोदक' कहा जाता है। यह 'हंसोदक' शरद्ऋतु में विमल और पवित्र तथा स्नान, पान और अवगाहन कार्यों में अमृत के समान फल देने वाला होता है॥ ४६-४७॥

**विमर्श**—हंसोदक एक पारिभाषिक शब्द है तथा स्वस्थवृत्त की परीक्षा में प्रायः पूछा जाता है। **चक्रपाणि** ने इसकी निरुक्ति दो प्रकार से की है—( १ ) 'हंसशब्देन सूर्याचन्द्रमसावभिधीयेते, ताभ्यां शोधितमुदकं हंसोदकम्' अर्थात् हंस शब्द से सूर्य तथा चन्द्रमा दोनों ग्राह्य हैं अतएव उन दोनों से शुद्ध जल की संज्ञा 'हंसोदक' हुई। ( २ ) 'हंससेवायोग्यं हंसोदकं, हंसाः किल विशुद्धमेवोदकं भजन्ते' अर्थात् हंसोदक उस जल को कहना चाहिये जिसका हंस ( Swan ) भी उपयोग कर सके क्योंकि स्वभाव के अनुसार हंस शुद्ध जल को ही पसन्द करता है। यह दोनों अर्थ परीक्षा की दृष्टि से स्मरणीय हैं।

**शारदानि च माल्यानि वासांसि विमलानि च। शरत्काले प्रशस्यन्ते प्रदोषे चेन्दुरश्मयः ॥४८॥**

शरद्ऋतु में अनुकूल विहार — इस ऋतु में उत्पन्न फूलों की माला, स्वच्छ वस्त्र और प्रदोष काल में चन्द्रमा की किरणों का सेवन हितकर बताया गया है॥ ४८॥

**विमर्श**—रात्रि के मुख ( प्रारंभ ) का नाम प्रदोष है—'प्रदोषो रजनीमुखम्' ( अमरकोष )। उस समय फूलों की मालायें एवं स्वच्छ वस्त्र धारण करना तथा चाँदनी में बैठना चाहिए। **चक्रपाणि** के मतानुसार रात्रि में चन्द्रकिरणों का सेवन नहीं करना चाहिए क्योंकि इससे शीत लगने का भय रहता है। सुश्रुत ने शरद्ऋतुचर्या का वर्णन इस प्रकार किया है—'सेव्याः शरदि यत्नेन कषायस्वादुतिक्तकाः। क्षीरेक्षुविकृतिक्षौद्रशालिमुद्गादिजाङ्गलाः॥ श्वेतस्रजश्चन्द्रपादाः प्रदोषे लघु चाम्बरम्। सलिलं च प्रसन्नत्वात् सर्वमेव तदा हितम्॥ सरःस्वाप्लवनं चैव कमलोत्पलशालिषु। प्रदोषे शशिनः पादाश्चन्दनं चानुलेपनम्॥ तिक्तस्य सर्पिषः पानैरसृक्स्रावैश्च युक्तितः। वर्षासूपचितं पित्तं हरेच्चापि विरेचनैः॥ नोपेयात्तीक्ष्णमम्लोष्णं क्षारं स्वप्नं दिवाऽऽतपम्। रात्रौ जागरणं चैव मैथुनं चापि वर्जयेत्॥ स्वादुशीतजलं मेध्यं शुचिस्फटिकनिर्मलम्। शरच्चन्द्रांशुनिर्धौतमगस्त्योदयनिर्विषम्॥ प्रसन्नत्वाच्च सलिलं सर्वमेव तदा हितम्। सचन्दनं सकर्पूरं वासश्चामलिनं लघु॥ भजेच्च शारदं माल्यं सीधोः पानं च युक्तितः। पित्तप्रशमनं यच्च तच्च सर्वं समाचरेत्॥' (उ. अ. ६४)।

इस प्रकार षड्ऋतुचर्या का उपदेश किया गया है। एक ऋतु के समाप्ति-काल और दूसरी के प्रारम्भ-काल में किस प्रकार पूर्वऋतु के नियमों को छोड़ना तथा उत्तरऋतु के नियमों को ग्रहण करना चाहिए, इस विषय पर यहाँ प्रकाश नहीं डाला गया है किन्तु वाग्भट ने इस विषय का स्पष्ट विवेचन किया है, यथा—'ऋतोरन्त्यादिसप्ताहावृतुसन्धिरिति स्मृतः। तत्र पूर्वो विधिस्त्याज्यः सेवनीयोऽपरः क्रमात्॥ असात्म्यजा हि रोगाः स्युः सहसा त्यागशीलनात्।' ( अ. हृ. सू. अ. ३ )। अर्थात् एक ऋतु के अन्त के सात दिन और दूसरी ऋतु के आदि के सात दिन, इन चौदह दिनों का नाम 'ऋतुसन्धि' है। एक ऋतु के अन्तिम आठ दिनों में क्रमशः उस ऋतु के नियमों का शनैः शनैः सेवन करना चाहिए। अन्यथा ( सहसा नियमों का त्याग और परिशीलन करने से )

असात्म्यज रोग उत्पन्न हो जाते हैं। अन्त में सुखस्मरणार्थ षड्ऋतुओं की चर्या का वर्णन निम्न-लिखित रूप में दिया जा रहा है।

## संक्षिप्त षड्ऋतुचर्या

### ( १ ) हेमन्तऋतुचर्या

( १ ) शारीरिक बल श्रेष्ठ रहता है।
( २ ) जठराग्नि अत्यन्त तीव्र रहती है।
( ३ ) अतएव गुरु द्रव्यों का पाचन सरलता से हो जाता है।
( ४ ) औदक तथा आनूप देश के मेदस्वी जीवों के स्निग्ध, अम्ल तथा लवण युक्त, मांसरस का सेवन करना चाहिये।
( ५ ) बिलेशय प्राणियों के तथा प्रसह प्राणियों के शूलपक्वमांस का भक्षण करना चाहिये।
( ६ ) अनुपान रूप में मदिरा, शीधु तथा मधु का पान करना चाहिये।
( ७ ) हेमन्त में गोरस, इक्षुविकृति ( ईख के रस से बनी वस्तुयें ), वसा, तैल, नवौदन (नया चावल) तथा उष्ण जल सेवन आयुवर्धक है।
( ८ ) अभ्यङ्ग, उत्सादन, शिर में तैल लगाना, जेन्ताकस्वेद, आतपसेवन, भूमिगृह (Under ground) तथा उष्ण गर्भगृह में निवास करना चाहिए।
( ९ ) हेमन्त में प्रावार ( रजाई ), अजिन ( व्याघ्रादि का चर्म ), कौशेय (रेशमी वस्त्र), प्रवेणी ( सन का वस्त्र ), कुथक ( रंगीन कम्बल ) आदि द्वारा सुसंवृत ( Properly covered ) आसन का सेवन करें।
( १० ) हेमन्त में शरीर पर अगुरु का गाढ़ा लेप करें।
( ११ ) गर्म वस्त्रों का धारण करें।
( १२ ) मद्य का पान करें।
( १३ ) अगुरु का लेप की हुई सुन्दर प्रमदा (स्त्री) का आलिंगन तथा इच्छानुसार मैथुन करें।
( १४ ) हेमन्त में वातल तथा लघु पदार्थ (अन्नपान) का त्याग कर दें।
( १५ ) थोड़ा आहार, वायु का अधिक सेवन तथा उदमन्थ ( सत्तू ) का सेवन निषिद्ध है।

### ( २ ) शिशिरऋतुचर्या

( १ ) 'हेमन्तशिशिरे तुल्ये' के अनुसार हेमन्त और शिशिर ऋतुचर्यायें समान हैं। इस कारण हेमन्तचर्या का ही ग्रहण शिशिर में भी होता है।
( २ ) शिशिर में आदानकालजन्य रूक्षता, मेघ, मारुत तथा वर्षाजन्य शीत अधिक बढ़ जाती है। इसमें हेमन्त से यही विशेषता है।
( ३ ) शिशिर में वातरहित अत्यन्त उष्ण गृह में निवास करना चाहिये
( ४ ) शिशिर में कटु, तिक्त, कषाय, वातल तथा शीतल अन्नपान का सेवन निषिद्ध है।

### ( ३ ) वसन्तऋतुचर्या

( १ ) मध्यम शारीरिक बल रहता है।
( २ ) जठराग्नि मन्द रहती है।
( ३ ) हेमन्त में सञ्चित कफ सूर्य की तीव्र रश्मियों द्वारा प्रकुपित होकर कायाग्नि को मन्द कर देता है।
( ४ ) इस कारण वसन्त में शोधनार्थ वमनादि पञ्चकर्म कराना चाहिये।
( ५ ) वसन्त में व्यायाम, उद्वर्तन ( उबटन ), धूम्रपान, कवलग्रह, अञ्जन तथा सुखोष्ण जल से स्नान आदि करना चाहिये।
( ६ ) शरीर पर चन्दन, अगुरु आदि का लेप करें।
( ७ ) यव तथा गोधूम ( गेहूं ) का भोजन करें।
( ८ ) शरभ, शशक, एण ( कृष्ण हरिण ), लाव तथा कपिञ्जल ( श्वेत तीतर ) के मांस का सेवन करें।
( ९ ) वसन्त में माध्वीक तथा सीधु का पान करें।
(१०) स्त्रियों के यौवन का अनुभव ( मर्यादित मैथुन ) करें।
(११) वसन्त में वनों के यौवन ( पुष्पविकास ) का सेवन करें।

( १२ ) वसन्त में गुरु, अम्ल, स्निग्ध, मधुर अन्न-पान तथा दिवास्वप्न निषिद्ध है।

## ( ४ ) ग्रीष्मऋतुचर्या

( १ ) दौर्बल्य-प्रधान शारीरिक बल।
( २ ) ग्रीष्म में सूर्य अपनी तीव्र किरणों द्वारा जगत के स्नेह को खींच लेता है तथा तीव्र रूक्षता रहती है।
( ३ ) ग्रीष्म में स्वादु ( मधुर ), शीत द्रव्य तथा अन्न-पान हितकर है।
( ४ ) ग्रीष्म में शर्करायुक्त शीतल मन्थ ( सत्तू ) का सेवन करें।
( ५ ) जाङ्गल पशु-पक्षियों के मांस का सेवन करें।
( ६ ) घृत तथा दूध से युक्त शालि चावल का सेवन करें।
( ७ ) मद्यपान न करें अथवा अल्प मात्रा को अधिक जल में मिला कर पियें।
( ८ ) ग्रीष्म में दिन में शीतल गृह में सोयें।
( ९ ) रात्रि में शरीर पर चन्दन का लेप करके खुले हवादार शीतल हर्म्यमस्तक ( छत ) पर शयन करें।
( १० ) पुष्प, चन्दनोदक से शीतल पंखे की वायु तथा चन्दनोदक से शीतल हाथों का स्पर्श सेवन करें।
( ११ ) मुक्तामणि से सुसज्जित हो आसन पर बैठें।
( १२ ) ग्रीष्म में अम्ल, लवण, कटु अन्नपान, व्यायाम तथा मैथुन निषिद्ध है।

## ( ५ ) वर्षाऋतुचर्या

( १ ) दौर्बल्य-प्रधान शारीरिक बल।
( २ ) आदानकाल से दुर्बल हुए शरीर में जाठराग्नि दुर्बल रहती है। वायु के कारण भी जाठराग्नि अत्यधिक दुर्बल हो जाती है।
( ३ ) वर्षाऋतु में पृथ्वी से निकलने वाली बाष्प से, मेघों के बरसने से, जल के अम्ल-विपाकी हो जाने से तथा अग्निबल के क्षीण हो जाने से वातादि दोष कुपित हो जाते हैं।
( ४ ) वर्षा में त्रिदोषघ्न विधि तथा त्रिदोषघ्न अन्न-पान हितकर है।
( ५ ) वर्षा में वायु की शान्ति के लिये अम्ल, लवण, स्नेह का सेवन लाभकारी है।
( ६ ) जाठराग्नि-संरक्षण-हेतु यव, गोधूम, जांगल पशु-पक्षियों का मांसरस, पुराने शालि चावल का सेवन यूष से करें।
( ७ ) मधु का सेवन अत्यन्त हितकारी है। थोड़ी मात्रा में माध्वीक, अरिष्ट तथा गरम कर ठंडा किया हुआ जल, माहेन्द्र ( वर्षा जल ), कूप-जल तथा तालाब का जल पियें।
( ८ ) स्वच्छ हलका वस्त्र पहने, प्रघर्ष, उद्वर्तन उबटन, गन्ध तथा माला का सेवन करें।
( ९ ) वर्षा में उदमन्थ, दिवास्वप्न, ओस में शयन, नदी का जल, व्यायाम, आतप तथा मैथुन वर्जनीय है।

## ( ६ ) शरदृऋतुचर्या

( १ ) शारीरिक बल मध्य रहता है।
( २ ) शरदृऋतु में सूर्य की किरणों द्वारा प्रतप्त पित्त सहसा कुपित हो जाता है।
( ३ ) शरद् में मधुर, लघु, शीत, सतिक्त पित्त-शामक अन्न-पान मात्रानुसार हितकर तथा सेवनीय हैं।
( ४ ) शरद् में यव, गोधूम तथा शालिचावल के साथ लाव, कपिञ्जल ( तीतर ), एण ( कृष्ण हरिण ), उरभ्र ( मेंढा ), शरभ तथा शशक के मांस का सेवन योग्य है।
( ५ ) शरद् में तिक्त द्रव्यों से सिद्ध किये हुये घृत का पान, विरेचन, रक्तमोक्षण तथा आतप-सेवन करणीय है।
( ६ ) शरद् में वसा, तैल, ओस, औदक तथा आनूप देश के प्राणियों का मांस, क्षार, दधि, दिवास्वप्न तथा प्राग्वात वर्जनीय है।

**इत्युक्तमृतुसात्म्यं यच्चेष्टाहारव्यपाश्रयम्। उपशेते यदौचित्यादोकःसात्म्यं[1] तदुच्यते॥ ४९॥**

---

१. गङ्गाधरस्तु 'ओकसात्म्यम्' इति पठति। ओकसात्म्यमभ्याससात्म्यम्।

## ( ग ) सात्म्य-वर्णन ( Homologation )

ओकसात्म्य का वर्णन — इस प्रकार चेष्टा ( विहार ) और आहार के अनुसार ऋतुसात्म्य का उपदेश किया गया है। जो आहार और विहार उचित ( निरन्तर अभ्यस्त ) होने से उपशेते अर्थात् शरीर के लिये हितकारी होता है उसे ओकसात्म्य ( Acquired Homologation ) कहते हैं ॥ ४९ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अनुचित ( अपथ्य ) आहार-विहार भी यदि निरन्तर सेवन करते रहने से प्रकृति के अनुकूल हो जायँ अतः हानि न पहुँचावें तो उन्हें ओकसात्म्य ( ओक= शरीर + सात्म्य = अनुकूल ) कहते हैं।

**देशानामामयानां च विपरीतगुणं गुणैः। सात्म्यमिच्छन्ति सात्म्यज्ञाश्चेष्टितं चाद्यमेव च॥५०॥**

सात्म्य-वर्णन ( उपसंहार ) — सात्म्य को जानने वाले विद्वान् देश और रोगों के गुणों से विपरीत गुण वाले चेष्टित ( विहार ) और आद्य ( आहार ) आदि को उन-उन देशों और रोगों के लिये सात्म्य मानते हैं ॥ ५० ॥

**विमर्श**—सात्म्य का अर्थ है उपशय—'सात्म्यार्थो ह्युपशयार्थः' (च. नि. अ. १), ऐसा आचार्य ने स्वयं कहा है। यहाँ चार प्रकार का सात्म्य बतलाया गया है—( १ ) ऋतुसात्म्य, ( २ ) ओक-सात्म्य, ( ३ ) देशसात्म्य तथा ( ४ ) रोगसात्म्य। इनके बलाबल का निरूपण इस प्रकार किया गया है—'तत्रौकसात्म्यं सामान्यं सर्वदेशेषु सम्भवात्। ऋतोर्देशविशेषो हि सामान्याद्बल-वान् यतः॥ देशौकःसात्म्ययोरोकःसात्म्यं तु बलवन्मतम्। तद्यथा कण्ठरोगे तु प्रश्वासगलरोधिनि॥ ग्रीष्मर्तौ सिन्धुदेशे च पुंसि क्षीराज्यशालिनि। मुक्त्वा सात्म्यत्रयं व्याधिसात्म्यमेव प्रयोजयेत्॥ कटु-तिक्तकषायादि रूक्षं यच्चापतर्पणम्। न ह्यस्यां व्याध्यवस्थायां ग्रैष्मिको विधिरिष्यते॥ न सैन्धवो विधिस्तत्र मत्स्यानूपामिषादिकः। न चापि तत्र शाल्यन्नक्षीराज्यादि हितं तदा॥ अनया हि दिशा सर्वमूह्यं सात्म्यबलाबलम्। मिथः सात्म्याद् विरोधी स्यादनुरोधेन योजयेत्॥ सर्वाण्येव हि सात्म्यानि तद्यथा पैत्तिके गदे। शरदृतौ मरौ देशे नरे मधुरशालिनि॥ तत्रर्तुदोषपुरुषरोगसात्म्यं प्रयोजयेत्। अयमेव विधिर्ज्यायान् यत्सात्म्यानां चतुष्टयम्॥ प्रयुज्यते विरोधेन विरोधे ज्ञापितो विधिः। सात्म्यस्य नियमो ह्येष आत्मना सह यत् स्थितम्॥ आत्मा ह्यनुमतो देहो यदा द्रव्योप-योगतः। विकारं नैव भजते तस्मात्सात्म्यं निरुच्यते॥' ( अ. सं. नि. अ. १ )।

तत्र श्लोकः—

**ऋतावृतौ नृभिः सेव्यमसेव्यं यच्च किंचन। तस्याशितीये निर्दिष्टं हेतुमत्सात्म्यमेव च॥५१॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने स्वस्थवृत्तचतुष्के**
**तस्याशितीयो नाम षष्ठोऽध्यायः॥ ६॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस 'तस्याशितीय' नामक अध्याय में प्रत्येक ऋतु में मनुष्यों के सेवन करने तथा सेवन न करने योग्य आहार-विहारों का कारणसहित वर्णन तथा सात्म्य का भेद और उसका विवेचन किया गया है॥ ५१॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में स्वस्थवृत्त-चतुष्कविषयक तस्याशितीय नामक छठा अध्याय समाप्त हुआ॥ ६॥

# सप्तमोऽध्यायः

**अथातो न वेगान्धारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद 'न वेगान्धारणीयाध्याय' की व्याख्या की जायगी ॥
जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पूर्व अध्यायों में स्वस्थवृत्त-सम्बन्धी प्रधान रूप से आहारों तथा गौण रूप से विहारों का वर्णन किया गया है। हितकर आहार, सेवन किये जाने के बाद सम्यक् परिणत होकर, अपने सार अंश से रस-रक्तादि धातुओं का निर्माण कर, मल-मूत्र द्वारा किट्ट रूप में जब शरीर से बाहर निकल जाते हैं तब स्वास्थ्य ठीक रहता है। यदि मल-मूत्रादि के वेगों को रोक लिया जाय तो हितकर आहार-विहार सेवन करने पर भी स्वास्थ्य उत्तम नहीं रह सकता। अतः वेगों के रोकने से होने वाली हानियाँ और उनकी चिकित्सा बताने के लिये इस अध्याय का आरम्भ किया जाता है।

***न वेगान् धारयेद्धीमाञ्जातान् मूत्रपुरीषयोः। न रेतसो न वातस्य न च्छर्द्याः[1] क्षवथोर्न च ॥३॥**
**नोद्गारस्य न जृम्भाया न वेगान् क्षुत्पिपासयोः। न बाष्पस्य न निद्राया निःश्वासस्य श्रमेण च॥**

## ( १ ) अधारणीय-वेगवर्णन

## ( Description of Non-Suppressible Urges )

तेरह अधारणीय वेग — बुद्धिमान् व्यक्तियों को आए हुए १. मूत्र, २, पुरीष, ३. रेतस् ( शुक्र ), ४. वात ( अपानवायु ), ५. वमन, ६. क्षवथु ( छींक ), ७. उद्गार ( डकार ), ८. जृम्भा ( जँभाई ), ९. क्षुत ( भूख ), १०. पिपासा ( प्यास ), ११. बाष्प ( आँसू ), १२ निद्रा और १३. परिश्रम से उत्पन्न श्वास के वेगों को नहीं रोकना चाहिए ॥ ३-४ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त तेरह वेग किसी न किसी शारीर क्रिया ( Physiological action ) के प्रतीक हैं। अतः उन्हें रोकने से हानि होने की संभावना बनी रहती है। इससे कोई न कोई विकृति ( **Pathological state** ) स्थायी स्वरूप ले लेती है। अष्टांगसंग्रह में कास का वेग रोकना भी हानिकारक बतलाया गया है, यथा—'वेगान्न धारयेद् वातविण्मूत्रक्षवतृट्क्षुधाम्। निद्राकास-श्रमश्वासजृम्भाश्रुच्छर्दिरेतसाम् ॥' ( अ. सं. सू. अ. ५ )। चरक में बताए गए इन तेरह वेगों को रोकने से सुश्रुत ने तेरह प्रकार के उदावर्त बतलाए हैं, यथा—'अधश्चोर्ध्वं च भावानां प्रवृत्तानां स्वभावतः। न वेगान् धारयेत् प्राज्ञो वातादीनां जिजीविषुः॥ वातविण्मूत्रजृम्भाश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः। व्याहन्यमानैरुदितैरुदावर्तो निरुच्यते॥ क्षुत्तृष्णाश्वासनिद्राणामुदावर्तो विधारणात्। तस्याभिधास्ये व्यासेन लक्षणं च चिकित्सितम्॥ त्रयोदशविधश्चासौ भिन्न एतैस्तु कारणैः।' ( सु. उ. अ. ५५ )। चरक ने अष्टोदरीय अध्याय में केवल वात, मूत्र, पुरीष, शुक्र, छर्दि और छींक इन छहों का वेग रोकने से उदावर्त माना है।

**एतान् धारयतो जातान् वेगान् रोगा भवन्ति ये।**
**पृथक् पृथक् चिकित्सार्थं तान्मे निगदतः शृणु ॥ ५ ॥**

अधारणीय वेगों के धारण से रोगोत्पत्ति — इन उत्पन्न हुए वेगों को रोकने से जो रोग उत्पन्न होते हैं, चिकित्सा के लिये उनके अलग-अलग भेदों का वर्णन मैं कर रहा हूँ, तुम सुनो ॥ ५ ॥

**बस्तिमेहनयोः शूलं मूत्रकृच्छ्रं शिरोरुजा। विनामो वङ्क्षणानाहः स्याल्लिङ्गं मूत्रनिग्रहे ॥ ६ ॥**

१. 'वम्याः' ग.।

**( १ )** मूत्रवेग रोकने से होने वाले रोग — आए हुए मूत्र का वेग रोकने से बस्ति और लिंग में शूल, मूत्रकृच्छ्र, शिर में वेदना, विनाम ( वेदना-काल में शरीर झुक जाना ) और वंक्षण में आनाह ( Swelling in lower abdomen due to distended Bladder ), ये लक्षण प्रकट हो जाते हैं ॥ ६ ॥

**विमर्श**—मूत्रवेग को प्रयत्नपूर्वक रोकने से वायु प्रकुपित होकर मूत्राशय तथा शिश्न में शूल उत्पन्न कर देता है। मूत्र के वेग को रोकने से मूत्राशय विस्फारित हो जाता है जिससे उसके तनाव ( Tension ) की स्वाभाविक स्थिति समाप्त हो जाती है। तनाव न होने से मूत्रत्याग कराने वाली नाडियों पर भी उत्तेजक प्रभाव नहीं पड़ता। इससे मूत्र कठिनता से बूंद-बूंद करके बार-बार निकलता है। सीधे रहने से वस्तिप्रदेश में तनाव के कारण पीडा का अनुभव होना है अतः रोगी उस पीडा को कम करने के उद्देश्य से आगे की ओर को झुक कर वहाँ की पेशियों को ढीला रखने का प्रत्यत्न करता है। मूत्र से परिपूर्ण मूत्राशय के दबाव से वंक्षणप्रदेश में भी तनाव की अनुभूति होती है। मूत्राशय का गुदा ( Rectum ) पर दबाव पड़ने से उसमें भी पीडा होती है। अण्डकोष वस्ति के सामने ही रहते हैं अतः तनाव के कारण उसमें भी पीडा का अनुभव होता है। यही सुश्रुत ने कहा है—'मूत्रस्य वेगेऽभिहते नरस्तु कृच्छ्रेण मूत्रं कुरुतेऽल्पमल्पम्। मेढ्रे गुदे वङ्क्षण-मुष्कयोश्च नाभिप्रदेशेष्वथवाऽपि मूर्ध्नि। आनद्धवस्तिश्च भवन्ति तीव्राः शूलाश्च शूलैरिव भिन्नमूर्तेः॥'
( सु. उ. अ. ५५ )।

**स्वेदावगाहनाभ्यङ्गान् सर्पिषश्चावपीडकम्। मूत्रे प्रतिहते कुर्यात्त्रिविधं बस्तिकर्म च ॥ ७ ॥**

मूत्रवेगावरोधजन्य रोगों की चिकित्सा — मूत्र का वेग रोकने से जब रोग उत्पन्न हो जायँ तो स्वेदन ( Fomentation ), अवगाहन ( Tub-bath ) और अभ्यङ्ग ( Massage ) करना और घी का अवपीडक लेना चाहिए तथा अनुवासन, निरूह, उत्तर, इन तीनों बस्तियों का प्रयोग करना चाहिए ॥ ७ ॥

**विमर्श**—यहाँ अवपीडक का अर्थ है अधिक मात्रा में घी का प्रयोग, यथा—'मूत्रजेषु तु पाने च प्राग्भक्तं शस्यते घृतम्। जीर्णान्तिकं चोत्तमया मात्रया योजनाद्वयम्॥ अवपीडकमेतच्च संज्ञितम्।'
( अ. सं. सू. अ. ५ )।

**पक्वाशयशिरःशूलं [1]वातवर्चोऽप्रवर्तनम्। पिण्डिकोद्वेष्टनाध्मानं पुरीषे स्याद्विधारिते ॥ ८ ॥**

**( २ )** पुरीषवेगावरोधजन्य रोग — पुरीष का वेग रोकने से पक्वाशय और सिर में वेदना, अपान वायु एवं मल का रुक जाना, जङ्घा की पिंडलियों में ऐंठन और पेट में आध्मान होने लगता है॥

**विमर्श**—पुरीष का प्रवर्तक अपानवायु ही है। उसका वेग प्रयत्नपूर्वक धारण करने से अपान-वायु एवं उसका आश्रय-स्थल नाडीचक्र विकृत हो जाता है, फलस्वरूप वायु की प्रतिलोमगति से पुरीष पुनः बृहदन्त्र में चला जाता है और वहां बृहदन्त्र की कला द्वारा मलस्थित अवशिष्ट जलीयांश भी शोषित हो जाता है। इस प्रकार मल के पूर्णतया शुष्क हो जाने से उसके त्याग की प्रवृत्ति नहीं होती। मलाशय या आन्त्रस्थित मल से गैसों की उत्पत्ति होकर उदर में आटोप एवं शूल जैसे लक्षण उत्पन्न होते हैं। अधोमार्ग में पूर्णतया अवरोध होने के कारण वायु प्रतिलोम गति से ऊर्ध्व-मार्ग द्वारा डकारों के रूप में निकलता है। मलाशय के सामने की ओर मूत्राशय ( Bladder ) भी स्थित रहता है। अतः मलाशयगत प्रकुपित अपानवायु के दबाव से मूत्राशय एवं उससे सम्बन्धित शिश्न में भी पीडा की अनुभूति होती है। वमन द्वारा निकला हुआ पदार्थ अपानवायु से

१. 'वातवर्चोनिरोधनम्' ग.।

मिश्रित होने के कारण पुरीष के समान ही होता है, इसी आशय से मुख द्वारा पुरीष-वमन का निर्देश सुश्रुत ने किया है।

सुश्रुत ने पुरीषवेग रोकने से निम्नलिखित विकृतियाँ बतलाई हैं—'आटोपशूलौ परिकर्तनञ्च सङ्गः पुरीषस्य तथोर्ध्ववातः। पुरीषमास्यादथवा निरेति पुरीषवेगेऽभिहते नरस्य ॥' ( उ. अ. ५५ )।

**स्वेदाभ्यङ्गावगाहाश्च वर्तयो बस्तिकर्म च। हितं प्रतिहते वर्चस्यन्नपानं प्रमाथि[1] च ॥ ९ ॥**

पुरीषवेगावरोधजन्य रोगों की चिकित्सा — पुरीष की रुकावट से होने वाले रोगों में स्वेदन, अभ्यङ्ग, अवगाहन, गुदा में वर्ति रखना ( Suppositories ), वस्तिकर्म तथा प्रमाथी अन्न-पान का सेवन हितकारी होता है ॥ ९ ॥

**विमर्श**—'प्रमाथी' अन्न-पान वह है जो स्रोतों से मल को अलग करे, यथा—'निजवीर्येण यद् द्रव्यं स्रोतोभ्यो दोषसञ्चयम्। निरस्यति प्रमाथि तत् ॥' ( शार्ङ्ग. पू. ख. अ. ४ )।

**मेढ्रे वृषणयोः शूलमङ्गमर्दो हृदि व्यथा। भवेत् प्रतिहते शुक्रे विबद्धं मूत्रमेव च ॥ १० ॥**

**( ३ )** शुक्रवेगावरोधजन्य रोग — शुक्र का वेग रोकने पर मेढ्र ( मूत्रेन्द्रिय-शिश्न ) तथा वृषण ( Scrotum ) में शूल, अंगमर्द, हृदय में वेदना और मूत्र का रुक-रुक कर आना, ये उपद्रव होने लगते हैं ॥ १० ॥

**विमर्श**—शुक्र एक गाढ़ा, पिच्छिल एवं दूधिया रंग का तरल पदार्थ है। इसका मुख्य अवयव शुक्राण्ड या शुक्रकीट है। मैथुन के समय निकलने वाले शुक्र के सब अंशों का निर्माण वृषणग्रन्थि ( Testes ) के द्वारा नहीं होता। इन ग्रन्थियों में शुक्रकीट बनते हैं। जो शुक्र इन ग्रन्थियों में बनता है वह इतना अधिक गाढ़ा होता है कि शुक्रकीट इसमें भलीभाँति गति नहीं कर सकते। वृषणग्रन्थि अनेक कोष्ठों का एक समूह है। इन कोष्ठों में केशवत् असंख्य नलिकायें होती हैं। इनमें ही शुक्र का निर्माण होता है। ये असंख्य नलिकायें आगे चलकर परस्पर मिल जाती हैं और लगभग २०-२५ बड़ी नलिकाओं का निर्माण करती हैं। ये नलियाँ बहुत मुड़ी रहती हैं। इस सामूहिक रचना को ही उपाण्ड ( Epididymis ) कहते हैं। इस उपाण्ड के शिखर में सब नलिकाओं के संयोग से एक बड़ी नलिका बन जाती है जिसे शुक्रप्रणाली ( Vas deferens ) कहते हैं। शुक्र इसके द्वारा शुक्राशय की ओर गमन करता है। शुक्रप्रणाली से निकलने वाले स्राव के द्वारा शुक्र कुछ तरल हो जाता है।

शुक्राशय ( Seminal veisicle )—ये दो छोटे कोष हैं जो मूत्राशय के पिछले भाग से लगे रहते हैं। इनके अन्तःपार्श्व से शुक्रप्रणाली ( Vas deferens ) लगी रहती है। शुक्रप्रणाली का अन्त नोकीले सिरे से होता है और वह शुक्राशय से मिल जाती है। जहाँ शुक्रप्रणाली शुक्राशय से मिलती है वहीं से एक दूसरी नलिका का प्रारम्भ होता है। इसे शुक्रस्रोत ( Ejaculatory duct ) कहते हैं। शुक्रस्रोत पौरुषग्रन्थि ( Prostate ) में प्रवेश करके मूत्रमार्ग में खुल जाते हैं। इस मार्ग से गमन करते हुए शुक्र में शुक्राशय तथा पौरुष-ग्रन्थि का भी स्राव मिश्रित हो जाता है जिससे शुक्र तरल हो जाता है और शुक्रकीट उसमें स्वतन्त्रतापूर्वक गति कर सकते हैं। कामोत्तेजना के समय उक्त सभी अङ्ग अधिक क्रियाशील हो जाते हैं। उनमें स्राव अधिक उत्पन्न होने लगता है। मैथुन ( गर्भाधान ) ही इस स्राव का सदुपयोग है। यदि उत्तेजना होने पर भय अथवा अन्य कारणों से स्वस्थान से स्खलित शुक्र के वेग को रोक दिया जाय तो अवरोध के कारण वृषणग्रन्थि, शुक्रप्रणाली, शुक्राशय तथा पौरुषग्रन्थि में सूजन एवं पीडा होने लगती है। पौरुषग्रन्थि के सान्निध्य से गुदा में भी पीडा का अनुभव होता है। शुक्रस्राव के अवरोध के फल-

---

१. प्रमाथि अनुलोमनम्।

स्वरूप मूत्रकृच्छ्र भी हो जाता है। बार-बार इस प्रकार का अवरोध होने से प्रमेह की भी उत्पत्ति हो सकती है। अविवाहितों में प्रमेह होने का यह मुख्य हेतु है।

सुश्रुत में उपर्युक्त लक्षणों के अतिरिक्त गुदा और मुष्कदेश में शोफ, शुक्राश्मरी एवं शुक्र का स्रवण ये अधिक लक्षण कहे गए हैं, यथा—'मूत्राशये वा गुदमुष्कयोश्च शोफो रुजा मूत्रविनिग्रहश्च। शुक्राश्मरी तत्स्रवणं भवेद्वा ते ते विकारा विहते तु शुक्रे॥' ( उ. अ. ५५ )।

**तत्राभ्यङ्गोऽवगाहश्च मदिरा चरणायुधाः। शालिः पयो निरूहश्च शस्तं मैथुनमेव च ॥११॥**

शुक्रावरोधजन्य रोगों की चिकित्सा — शुक्र का वेग रोकने से उत्पन्न उपद्रवों में वातनाशक तैलों का अभ्यंग, अवगाहन, मदिरापान, मुर्गे के मांस का भक्षण, शालि चावल तथा दूध का सेवन, निरूहवस्ति और मैथुन हितकर होते हैं॥ ११॥

**विमर्श**—पथ्य में दूध तथा चावल खाना चाहिए और वस्ति को शुद्ध करने वाली ( जैसे तृणपञ्चमूल आदि ) औषधियों से सिद्ध दूध का प्रयोग करना चाहिए। सुश्रुत तथा अष्टांगसंग्रह में क्रमशः स्पष्ट उल्लेख है—'वस्तिशुद्धिकरावापं चतुर्गुणजलं पयः। आवारिनाशक्वथितं पीतवन्तं प्रकामतः॥ रमयेयुः प्रिया नार्यः शुक्रोदावर्तिनं नरम्।' ( सु. उ. अ. ५५ ) तथा 'वस्तिशुद्धिकरैः सिद्धं भजेत् क्षीरम्' ( अष्टांगसंग्रह सू. अ. ५ )।

**सङ्गो[1] विण्मूत्रवातानामाध्मानं वेदना क्लमः। जठरे वातजाश्चान्ये रोगाः स्युर्वातनिग्रहात्॥१२॥**

**( ४ )** अपानवायु का वेग रोकने से होने वाले रोग — अपानवायु का वेग रोकने से वात, मूत्र और मल की रुकावट, उदर में आध्मान, क्लम ( बिना श्रम के थकावट ) तथा उदर में पीड़ा और वात-सम्बन्धी अन्य रोग हो जाते हैं॥ १२॥

**विमर्श**—अपानवायु ( Flatus ) का वेग धारण करने से इसकी प्रवर्तक वायु ( गुदा एवं वस्तिप्रदेश में स्थित अपानवायु एवं उसकी आश्रयभूत वातनाड़ियाँ ) विकृत हो जाती है। मूत्र और मल का यथासमय त्याग कराना भी इसी वायु के या वातनाड़ीमण्डल के अधीन है, अतः विकृति के परिणामस्वरूप इनकी भी रुकावट हो जाती है। इस प्रकार जब प्रवृद्ध वायु अपने प्रकृतमार्ग से नहीं निकल पाता और मलाशय में स्थित मल की रुकावट से अधिक प्रकुपित होकर ऊपर आन्त्र की ओर बढ़ता है तो उसमें आध्मान उत्पन्न कर देता है। आध्मान के कारण रोगी को वस्तिप्रदेश तथा उदर में पीड़ा होती है। इन लक्षणों के अतिरिक्त उदर में शूल, आटोप, विषमाग्नि, विष्टब्धाजीर्ण जैसे वातजन्य रोगों की उत्पत्ति होती है। सुश्रुत वातनिरोधज उदावर्त से शिरःशूल, श्वास, कास, प्रतिश्याय की उत्पत्ति तथा मुख से पुरीष का निकलना भी मानते हैं—'आध्मानशूलौ हृदयोपरोधं शिरोरुजं श्वासमतीव हिक्कान्। कासप्रतिश्यायगलग्रहांश्च बलासपित्तप्रसरञ्च घोरम्। कुर्यादपानोऽभिहतः स्वमार्गे हन्यात् पुरीषं मुखतः क्षिपेद् वा॥' ( उ. ५५ )।

**स्नेहस्वेदविधिस्तत्र वर्तयो भोजनानि च। पानानि वस्तयश्चैव शस्तं वातानुलोमनम् ॥१३॥**

अपानवायु का वेग रोकने से उत्पन्न रोगों की चिकित्सा — अपानवायु का वेग रोकने से होने वाले उपद्रवों में स्नेहन, स्वेदन, वर्ति ( गुदावर्ति ), वातानुलोमक खान-पान और वातानुलोमक द्रव्यों के क्वाथ से वस्ति का प्रयोग करना चाहिए॥ १३॥

**कण्डूकोठारुचिव्यङ्गशोथपाण्ड्वामयज्वराः। कुष्ठहृल्लासवीसर्पाश्छर्दिनिग्रहजा गदाः ॥ १४॥**

**( ५ )** वमन का वेग रोकने से होने वाले रोग — निकलते हुए वमन का वेग रोकने से कण्डू,

---

१. 'वातमूत्रपुरीषाणां सङ्गो ध्मानं क्लमो रुजा' ग.।

कोठ ( बर्रे काटे हुए का-सा शोथ ), भोजन में अरुचि, व्यङ्ग, शोथ, पाण्डुरोग, ज्वर, कुष्ठ, हृल्लास ( Nausea ) और विसर्प रोग हो जाते हैं ॥ १४ ॥

**विमर्श**—छर्दि को वमन भी कहते हैं। पञ्चकर्म-चिकित्सा-पद्धति में वमनकर्म से कफदोष का निर्हरण किया जाता है। इसमें औषधियों से वमन कराया जाता है। अतएव छर्दि के स्वाभाविक वेग को रोकने से कफप्रधान व्याधियों ( कण्डू, कोठ आदि ) का होना युक्तिसंगत ही प्रतीत होता है। सुश्रुत ने संक्षेप में इसका लक्षण इसी प्रकार बतलाया है—'छर्देर्विघातेन भवेच्च कुष्ठं येनैव दोषेण विदग्धमन्नम्' ( उ. अ. ५५ )। वाग्भट ने नेत्ररोग, कास और श्वास, ये उपद्रव अधिक बतलाए हैं—'विसर्पकोठकुष्ठाक्षिकण्डूपाण्ड्वामयज्वराः। सकासश्वासहृल्लासव्यङ्गश्वयथवो वमेः॥'(सू. अ. ४)।

**भुक्त्वा प्रच्छर्दनं धूमो लङ्घनं रक्तमोक्षणम्।**
**रूक्षान्नपानं व्यायामो विरेकश्चात्र शस्यते॥ १५॥**

वमन का वेग रोकने से उत्पन्न रोगों की चिकित्सा — वमन का वेग रोकने से होने वाले उपद्रवों में खिला कर शीघ्र ही वमन कराना धूमपान, उपवास, रक्तमोक्षण, रूक्ष अन्न-पान का सेवन, व्यायाम और विरेचन कराना श्रेयस्कर होता है॥ १५॥

**विमर्श**—सुश्रुत तथा वाग्भट ने कुछ अधिक चिकित्सा-सूत्रों का उल्लेख किया है, यथा—'छर्द्याघातं यथादोषं सम्यक् स्नेहादिभिर्जयेत्। सक्षारलवणोपेतमभ्यङ्गं चात्र दापयेत्॥' ( उ. ५५ ) 'गण्डूषधूमानाहाराः रूक्षं भुक्त्वा तदुद्वमः। व्यायामः स्रुतिरस्रस्य शस्तं चात्र विरेचनम्॥' ( अ. सं. सू. अ. ४ )

**मन्यास्तम्भः शिरःशूलमर्दितार्धावभेदकौ।**
**इन्द्रियाणां च दौर्बल्यं क्षवथोः स्याद्विधारणात्॥ १६॥**

( ६ ) क्षवथु ( छींक ) का वेग रोकने से होने वाले रोग — छींक के वेग को रोकने से मन्यास्तम्भ, शिरःशूल, अर्दित ( Facial Paralysis ), अर्द्धावभेदक ( Hemicrania ) और ज्ञानेन्द्रियों में दुर्बलता हो जाती है॥ १६॥

**विमर्श**—नासा-द्वार से एकाएक तीव्र गति से तीव्र शब्दयुक्त वायु का निकलना ही छींक है। गन्ध का वहन परमाणुओं के द्वारा होता है। तीक्ष्ण एवं असात्म्य पदार्थ के सूंघने से उसके गन्धवह परमाणु नासा-कलागत नाड्यग्रों को प्रक्षुभित करके छींक को उत्पन्न करते हैं। छींक के विषय में चरक और सुश्रुत की भी यही सम्मति है—'संस्पृश्य मर्माण्यनिलस्तु मूर्ध्नि विष्वक्पथस्थः क्षवथुं करोति'। ( च. चि. २६ ) 'घ्राणाश्रिते मर्मणि सम्प्रदुष्टे यस्यानिलो नासिकया निरेति। कफानुयातो बहुशः सशब्दस्तं रोगमाहुः क्षवथुं विधिज्ञाः॥' ( सु. उ. २२ )।

घ्राणाश्रित मर्म से यहाँ घ्राणनाड़ी के अग्रों का ग्रहण होता है। नासागुहा के विवरों में अवस्थित श्लेष्मा भी स्थानीय कला को उत्तेजित करके छींक उत्पन्न करता है। छींक से वह असात्म्य एवं बाह्य पदार्थ बाहर आ जाता है और दोष के बाहर निकल जाने से किसी प्रकार के रोग की आशङ्का नहीं रहती। इस प्रकार नासागुहा में अवस्थित दोष या असात्म्य बाह्य पदार्थ को बाहर निकालने का प्रयत्न ही छींक कहलाता है। प्रयत्नपूर्वक अथवा किसी अन्य कारण से छींक के रुक जाने पर असात्म्य पदार्थ अन्दर ही रह जाता है और स्रोतों को अवरुद्ध करके अनेक रोगों को उत्पन्न कर सकता है। शिरःशूल इसका प्रधान लक्षण है। यदि इसके कारण सातवीं नाड़ी ( Facial nerve ) पर प्रभाव पड़ जाये तो अर्दित रोग भी हो सकता है। छींक न आने से शिरोभाग तथा साथ ही सम्पूर्ण शरीर में भारीपन प्रतीत होता है। छींक आ जाने से अवरोधक कारण हट जाता है अतः शरीर में हलकापन और स्वास्थ्य का अनुभव होता है। अन्य स्रोतों के समान इस

स्रोत का शुद्ध तथा अवरोधरहित रहना अनिवार्य है। इसीलिये सुश्रुत ने ज्वरमुक्त के लक्षण में छींक की प्रवृत्ति का भी उल्लेख किया है—'स्वेदो लघुत्वं शिरसः कण्डूः पाको मुखस्य च। क्षवथुश्चान्नलिप्सा च ज्वरमुक्तस्य लक्षणम् ॥ ( उ. ३९ )। छींक को रोकने से विकृति यथास्थान स्थित रह जाती है। यदि वह बढ़कर कान और आँख तक पहुँचे तो नासारोग के साथ-साथ कान और आँख के रोग भी उत्पन्न कर सकती है। साधारणतया इसका प्रभाव पाँचों ज्ञानेन्द्रियों विशेषतया नासिका में स्वाभाविक क्रिया को कम कर देता है। सुश्रुत इसका लक्षण निम्न प्रकार से करते हैं—'भवन्ति गाढं क्षवथोर्विघाताच्छिरोऽक्षिनासाश्रवणेषु रोगाः' ( उ. ५५ )। इस तरह छींक के रोकने का प्रभाव सर्वशरीर पर अल्पाधिक मात्रा में होता है।

**तत्रोर्ध्वजत्रुकेऽभ्यङ्गः स्वेदो धूमः सनावनः।**
**हितं वातघ्नमाद्यं च घृतं चौत्तरभक्तिकम् ॥ १७ ॥**

क्षवथु ( छींक ) का वेग रोकने से होने वाले रोगों की चिकित्सा — छींक के वेग रोकने से उत्पन्न उपद्रवों में जत्रु के ऊपरी भाग में वातनाशक तैलों के अभ्यङ्गों का सेवन और भोजन के बाद घृतपान करना लाभकर होता है ॥ १७ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने संक्षेप में चिकित्सा-सूत्र का इस प्रकार से उल्लेख किया है—'तीक्ष्णधूमाञ्जनाघ्राणनावनार्कविलोकनैः। प्रवर्तयेत्क्षुतिं सक्तां स्नेहस्वेदौ च शीलयेत् ॥' ( सू. अ. ४ )

**हिक्का श्वासोऽरुचिः कम्पो विबन्धो हृदयोरसोः।**
**उद्गारनिग्रहात्तत्र हिक्कायास्तुल्यमौषधम् ॥ १८ ॥**

( ७ ) उद्गार ( डकार ) वेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा इनकी चिकित्सा — डकार के वेग रोकने से हिचकी, श्वास, भोजन में अरुचि, कम्प, हृदय और छाती में जकड़ाहट होती है। इसकी चिकित्सा हिचकी रोग के समान करनी चाहिए ॥ १८ ॥

**विमर्श**—डकार उदान वायु का कार्य है। उसकी स्वाभाविक प्रवृत्ति को रोकने से उदानवायु प्रकुपित होकर आन्त्रकूजन, श्वास तथा अन्य वातविकारों को उत्पन्न करती है। सुश्रुत ने कुछ विशेष उपद्रवों का उल्लेख किया है, यथा—'कण्ठास्यपूर्णत्वमतीव तोदः कूजश्च वायोरथवाऽप्रवृत्तिः। उद्गारवेगेऽभिहते भवन्ति जन्तोर्विकाराः पवनप्रसूताः ॥' ( उ. ५५ )।

**विनामाक्षेपसङ्कोचाः सुप्तिः कम्पः प्रवेपनम्।**
**जृम्भाया निग्रहात्तत्र सर्वं वातघ्नमौषधम् ॥ १९ ॥**

( ८ ) जृम्भा ( जम्भाई ) वेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — जम्भाई के वेग रोकने से विनाम ( शरीर का झुकना ), आक्षेप ( Convulsion ), संकोच ( अङ्गों में सिकुड़न ), शून्यता और शरीर तथा हाथ-पैरों में कम्प होने लगता है। इसमें वात-नाशक औषधियाँ लाभ करती हैं ॥ १९ ॥

**विमर्श**—जम्भाई में ऊर्ध्वजत्रुगत अंगों का विशेष प्रयत्न रहता है अतः इसके स्वाभाविक वेग को रोकने से ऊर्ध्वजत्रुगत रोगों के होने की सम्भावना रहती है। सुश्रुत ने जम्भाई के वेग रोकने से होने वाले उपद्रवों का इस प्रकार वर्णन किया है, यथा—'मन्यागलस्तम्भशिरोविकारा जृम्भोपघातात्पवनात्मकाः स्युः। तथाक्षिनासावदनामयाश्च भवन्ति तीव्राः सह कर्णनादैः ॥' ( उ. ५५ )।

**कार्श्यदौर्बल्यवैवर्ण्यमङ्गमर्दोऽरुचिर्भ्रमः।**
**क्षुद्वेगनिग्रहात्तत्र स्निग्धोष्णं लघु भोजनम् ॥ २० ॥**

---

१. आद्यमन्नम्।

**( ९ )** क्षुधा ( भूख ) वेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — भूख का वेग रोकने से शरीर में कृशता, दुर्बलता, शरीर के वर्ण में परिवर्तन, अङ्गों में वेदना, भोजन में अरुचि, चक्कर आना, ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। इसमें स्निग्ध और उष्ण भोजन करना हितकर होता है ॥ २० ॥

**विमर्श**—'अन्नं वै प्राणिनां प्राणाः' अन्न ही प्राणियों का प्राण है। भूख लगने पर भी भोजन न मिलने से पाचकाग्नि धातुओं का परिपाक करने लगती है जिससे मनुष्य में दुर्बलता आ जाती है। रक्त की कमी से आँखों के आगे अन्धकार सा छा जाता है। विना परिश्रम के शरीर थका हुआ प्रतीत होता है। सुश्रुत इसका लक्षण निम्नलिखित प्रकार से करते हैं—'तन्द्राङ्गमर्दावरुचिर्भ्रमश्च क्षुधो विघातात्कृशता च दृष्टः।' (उ. ५५)। वाग्भट ने इसके उपद्रव और चिकित्सा इस प्रकार बताई है, यथा—'अङ्गभङ्गारुचिग्लानिकार्श्यशूलभ्रमाः क्षुधः। तत्र योग्यं लघु स्निग्धमुष्णमल्पं च भोजनम् ॥' ( सू. अ. ४ )

**कण्ठास्यशोषो बाधिर्यं श्रमः सादो हृदि व्यथा।**
**पिपासानिग्रहात्तत्र शीतं तर्पणमिष्यते ॥ २१ ॥**

**( १० )** पिपासा ( प्यास ) वेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — प्यास के वेग रोकने से कण्ठ और मुख का सूखना, बहिरापन, थकावट, अवसाद और हृदय में पीडा होती है। इसमें शीतल द्रव्यों से तर्पण क्रिया करनी चाहिए ॥ २१ ॥

**विमर्श**—शरीर से प्रतिक्षण मूत्रादि के द्वारा जलीय भाग निकलता रहता है। पिपासा ( Thirst ) उसकी पूर्ति करने की एक सांकेतिक शारीरिक संवेदना है। अतएव प्यास के वेग को काफी देर रोकने से आगे चलकर ( Dehydration ) के लक्षण होने की सम्भावना बनी रहती है। वाग्भट तथा सुश्रुत ने उपद्रव तथा चिकित्सा निम्नलिखितरीति से बताई है, यथा—'शोषाङ्गसादबाधिर्यसंमोहभ्रमहृद्गदाः। तृष्णाया निग्रहात्तत्र शीतः सर्वो विधिर्हितः ॥' ( अ. सू. ४ ) 'कण्ठास्यशोषः श्रवणावरोधस्तृष्णाभिघाताद्धृदये व्यथा च'। 'तृष्णाघाते पिबेन्मन्थं यवागूं वापि शीतलाम्' (सु.उ. ५५)।

**प्रतिश्यायोऽक्षिरोगश्च हृद्रोगश्चारुचिर्भ्रमः।**
**बाष्पनिग्रहणात्तत्र स्वप्नो मद्यं प्रियाः कथाः॥ २२ ॥**

**( ११ )** बाष्प ( आँसू ) वेग के धारण करनेसे होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — आँसू के वेग रोकने से प्रतिश्याय, नेत्ररोग, हृदय के रोग, भोजनमें अरुचि और शिर में चक्कर आने लगते हैं। इसमें रोगी को शयन, मदिरा पान और प्रिय लगने वाली कथायें सुनाना हितकर होता है ॥

**विमर्श**—आँसू आँखों का स्वाभाविक स्राव है, जो निरन्तर अल्पाल्प मात्रा में निकलकर आँख की कला को आर्द्र एवं स्निग्ध रखता है। इसका निर्माण अश्रुग्रन्थि ( Lacrymal gland ) के द्वारा होता है। यह ग्रन्थि अक्षिगुहा के बाह्य एवं उपरितन भाग में स्थित रहती है। इसके दो भाग होते हैं। ऊपर का भाग नीचे के भाग से अपेक्षाकृत बड़ा और छोटे बादाम के आकार का होता है। यह भाग अक्षिगुहा ( Orbital cavity ) का निर्माण करने वाले पुरःकपालास्थि ( Frontal bone ) की अश्रुग्रन्थि-स्थान ( Lacrymal fossa ) में अवस्थित रहता है। ग्रन्थि का निम्न भाग छोटा होता है और इसे सहायक अश्रुग्रन्थि ( Accessary lacrymal gland ) भी कहते हैं। इन दोनों ग्रन्थियों से निकलने वाले निःस्राव का वहन छोटी-छोटी लगभग बारह नलिकाओं के द्वारा होता है। ये नलिकायें अक्षिगुहा के उपरितन भाग के मध्य में पृथक् पृथक् छिद्रों के द्वारा खुलती हैं। इनसे निकले हुए अश्रु के द्वारा अक्षिकला ( Conjunctiva ) आर्द्र रहती है। इसके बाद अश्रु अश्रुप्रणाली ( Canaliculi ) के द्वारा अश्रुकुप्पिका ( Lacrymal

sac ) में प्रवेश करते हैं जहाँ से वे एक नलिका ( Naso-lacrymal duct ) के द्वारा नासिका में चले जाते हैं।

अश्रुस्राव क्षारीय होता है एवं साधारण अवस्था में केवल अक्षिकला को आर्द्र रखने मात्र के लिये होता है तथा वाष्पीभवन के द्वारा नष्ट होता रहता है। किन्तु कदाचित् शारीरिक ( आँख या नाक ) एवं मानसिक उत्तजनाओं ( अत्यधिक हर्ष या शोक ) के फलस्वरूप अश्रुग्रन्थि प्रभावित होकर अश्रुस्राव का अधिक मात्रा में निर्माण करने लगती हैं। स्राव के निकल जाने पर आँखें तथा मन दोनों में ही हल्कापन आ जाता है। किन्तु यदि इस वेग को हठात् रोक दिया जाय तो सिर में भारीपन, अश्रुग्रन्थि-सम्बन्धी एवं अन्य नेत्रकोप आदि रोग हो सकते हैं। सुश्रुत ने नेत्ररोगों की उत्पत्ति के सामान्य निदानों में बाष्पग्रह ( अश्रुनिरोध ) का भी पाठ किया है। यथा—'आनन्दजं वाऽप्यथ शोकजं वा नेत्रोदकं प्राप्तममुञ्चतो हि। शिरोगुरुत्वं नयनामयाश्च भवन्ति तीव्राः सह पीनसेन ॥' ( उ. ५५ ) वाग्भट ने चिकित्सा वही और लक्षण कुछ भिन्न बताये हैं— 'पीनसाक्षिशिरोहृद्रुङ्मन्यास्तम्भारुचिभ्रमाः। सगुल्मा बाष्पतस्तत्र स्वप्नो मद्यं प्रियाः कथाः (सू. ४)।

**जृम्भाऽङ्गमर्दस्तन्द्रा च शिरोरोगोऽक्षिगौरवम्।**
**निद्राविधारणात्तत्र स्वप्नः संवाहनानि च ॥ २३ ॥**

**( १२ )** निद्रावेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — निद्रा के वेग को रोकने से जम्भाई, अङ्ग का टूटना, तन्द्रा, शिर में वेदना, नेत्र में भारीपन, ये उपद्रव होते हैं। इसमें रोगी को शयन कराना और उसके हाथ और पैरों को दबाना श्रेयस्कर होता है ॥ २३ ॥

**विमर्श**—निद्रा के कारणों का विवेचन च. सू. २१ के विमर्श में किया जायगा। थके हुए नाड़ी-तन्तुओं को विश्राम देने के लिए ही प्रधानतः निद्रा की उत्पत्ति होती है। उसके निरोध से वस्तुतः नाड़ीतन्तुओं से काम लेना थके घोड़े को मार-मार कर दौड़ाने के समान ही है। अतः पूर्वोक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं। सुश्रुत ने दूध पिला कर सुन्दर-सुन्दर कथाओं को कहते हुये शयन कराने का उपदेश दिया है—'निद्राघाते पिबेत्क्षीरं सुप्याच्चेष्टकथारतः' ( उ. ५५ )।

**गुल्महृद्रोगसंमोहाः श्रमनिःश्वासधारणात्।**
**जायन्ते तत्र विश्रामो वातघ्न्यश्च क्रिया हिताः॥ २४ ॥**

**( १३ )** श्रमजन्य निःश्वासवेग के धारण करने से होने वाले रोग तथा उनकी चिकित्सा — परिश्रम करने से उत्पन्न श्वास के वेगों को रोकने से गुल्म, हृदयरोग और मूर्च्छा रोग हो जाता है। इसमें विश्राम और वातनाशक आहार-विहार का सेवन कराना हितकर होता है ॥ २४ ॥

**विमर्श**—साधारण अवस्था में मनुष्य एक मिनट में चौदह से अठारह बार श्वास लेता है। इस अवस्था में हृदय भी अपना कार्य यथावत् करता रहता है। श्वास और हृदय की गति में १ : ४ का अनुपात है। जितनी देर में एक बार श्वास आता है हृदय उतनी ही देर में चार बार स्पन्दन करता है। हृदय और फुफ्फुस का यह क्रम स्वस्थावस्था पर्यन्त बना रहता है। दौड़ने या अन्य इसी प्रकार का परिश्रम करने पर शरीर को अधिक रक्त एवं अधिक प्राण वायु ( Oxygen ) की आवश्यकता पड़ती है अतः हृदय और फुफ्फुस की गति तीव्र हो जाती है। इस अवस्था में मनुष्य हाँफने लगता है, इसको ही श्वास कहते हैं। इस श्वास-वेग को बलात् रोकने का प्रयत्न करने से प्राण और उदान वायु प्रकुपित होकर हृदय के कपाटों तथा फुफ्फुस के रोगों की उत्पत्ति करते हैं। श्वासवेग के यकायक रुक जाने से कभी-कभी रोगी को मूर्च्छा भी आ जाती है। श्रमजन्य श्वास रोकने पर सुश्रुत ने मांसरस का सेवन करना लाभकर बताया है—'भोज्यो रसेन विश्रान्तः श्रम-श्वासातुरो नरः।' ( उ. ५५ )

**विमर्श**—वेगावरोधजन्य व्याधियाँ तथा उनकी चिकित्सा का निम्न रूप में वर्णन सुविधा के लिये किया जा रहा है—

| वेगावरोध ( Name of Urges ) | तज्जन्य व्याधियाँ ( Diseases Produced by ) | उनकी चिकित्सा ( Their Treatments ) |
|---|---|---|
| १. मूत्रवेगनिग्रह ( Suppression of the urge for urination ) | वस्तिशूल (Pain in Bladder), मेहनशूल ( Pain in Penis ), मूत्रकृच्छ्र ( dysuria ), शिरःशूल ( Headache ), विनाम ( पीड़ा के कारण झुक जाना ) वङ्क्षण प्रदेश में आनाह | स्वेद (Fomentation), अवगाह ( Tub-Bath ), अभ्यङ्ग ( Massage ), घृत का अवपीडक, त्रिविध वस्ति कर्म ( निरूह, अनुवासन, उत्तर ) |
| २. पुरीषवेगनिग्रह ( Suppression of urge for defecation) | पक्काशयशूल, ( Pain in Illiac fossa ), शिरःशूल, अपान वायु-तथा पुरीष का निरोध, (Obstruction of flatus & faeces ), पिण्डकोद्वेष्टन ( Cramps in calf muscles ), आध्मान (Tympanitis) | स्वेद, अभ्यङ्ग, अवगाह, वर्ति ( Suppositories ), बस्तिकर्म ( Enemeta ), प्रमाथि अन्न-पान ( Carminative eats and drinks ) |
| ३. शुक्रवेगनिग्रह ( Suppression of urge for Seminal discharge ) | मेढ् तथा वृषण में शूल ( Pain in Penis and Testicles ), अङ्गमर्द, हृदय में पीड़ा ( Pain in cardiac-region), मूत्ररोध (Retention of urine ) | अभ्यङ्ग, अवगाह, मदिरा ( Alcohol ), चरणायुधा, (मुर्गे का मांस), शालि चावल ( Rice ), क्षीर ( Milk ), निरूहवस्ति, मैथुन (Sexual Intercourse ) |
| ४. मलवानवेगनिग्रह ( Suppression of the urge for flatus ) | अपानवायु, मूत्र तथा पुरीष का रुक जाना ( Obstruction of flatus, urine and feaces ), आध्मान, क्लम ( Exhaustion ), वेदना ( Pain ), | स्नेह ( Oils ), स्वेद, वर्ति, वातानुलोमन भोजन पान तथा वस्ति ( Carminative eats, drinks and enemas ) |
| ५. छर्दिवेगनिग्रह ( Suppression of urge for Vomiting) | कण्डू ( Itching ), कोठ ( type of Urticaria ), अरुचि ( Annorexia ), व्यङ्ग, शोथ (Oedema), पाण्डु (Anaemia), ज्वर ( Fever ), कुष्ठ ( Dermatosis ), हृल्लास ( Nausea ), वीसर्प ( Eryseplas ), | भोजन करके वमन, धूम ( Smoking ), लङ्घन (Starvation), रक्तमोक्षण ( Blood-letting ), रूक्ष अन्न-पान ( Dry eats and drinks ), व्यायाम ( Exercise ), विरेक ( Purgatives ) |

| वेगावरोध ( Name of Urges ) | तज्जन्य व्याधियाँ ( Diseases Produced by ) | उनकी चिकित्सा ( Their Treatment ) |
|---|---|---|
| ६. क्षवथुवेगनिग्रह ( Suppression of urge for Sternutation ) | मन्यास्तम्भ ( Torticollis ), शिर:शूल, अर्दित ( Facial Paralysis ), अर्धावभेदक ( Hemicrania ), इन्द्रियदौर्बल्य । | जत्रु के ऊपर अभ्यङ्ग, स्वेद, धूमपान, नस्य ( Nasal Medication), वातहर अन्न का सेवन, भोजन के बाद घृत-पान । |
| ७. उद्गारवेगनिग्रह ( Suppression of urge for Eructation ) | हिक्का ( Hiccup ), कास ( Cough ), अरुचि, कम्प ( Tremor ), हृदय तथा उरस् में बाधा ( Sense of obstruction in Heart and Chest ) | हिक्का तुल्य औषध ( Treatment on lines of Hiccup ) |
| ८. जृम्भावेगनिग्रह ( Suppression of the urge for Pendiculation ) | शरीर का झुकना ( Flexion of body), आक्षेप (Convulsion), सङ्कोच (Spasm), सुप्ति (Anaesthesia), कम्प (Tremor), प्रवेपन । | वातघ्न औषध ( Anti vata Remedies ) |
| ९. क्षुधावेगनिग्रह (Suppression of the urge for Hunger) | कार्श्य (Emaciation), दौर्बल्य (Weakness), वैवर्ण्य ( discoloration), अङ्गमर्द (Pain in body), अरुचि, भ्रम ( Giddiness ) | स्निग्ध, उष्ण, लघु, भोजन ( Unctuous, hot and light diets ) |
| १०. पिपासावेगनिग्रह ( Suppression of urge for Thirst ) | कण्ठ तथा मुख में शोष ( Dryness of throat and mouth), बाधिर्य ( deafness ), श्रम ( Fatgue ), साद ( depression ), हृदि व्यथा (Pain in Cardiac Region) | शीत तथा तर्पण पेय ( Cooling and Nutrients drinks ) |
| ११. बाष्पवेगनिग्रह ( Suppression of urge for Lachrymation ) | प्रतिश्याय ( Cold ), अक्षिरोग ( Eye disease ), हृद्रोग ( Cardiac disease ), अरुचि, भ्रम ( Giddiness ) | स्वप्न ( Sleep ), मद्य ( Alcohol ), प्रियकथा ( Pleasing talks ) |
| १२. निद्रावेगनिग्रह ( Suppression of urge for sleep ) | जृम्भा ( Yawning ), अङ्गमर्द, तन्द्रा ( Sleepy-behaviour ), शिरोरोग, नेत्रगौरव ( Heaviness in eyes ) | स्वप्न (Sleep), संवाहन ( massage ) |
| १३. श्रमनिश्वासवेगनिग्रह ( Suppressson of urge for deep Breathing after Exercise | गुल्म, हृद्रोग, संमोह (stupor) | विश्राम (Rest), वातघ्न क्रिया ( Anti-vata Remedies ) |

**वेगनिग्रहजा रोगा य एते परिकीर्तिताः। इच्छंस्तेषामनुत्पत्तिं वेगानेतान्न धारयेत् ॥ २५ ॥**

अधारणीय वेग न रोकना ही उचित है — वेगों को रोकने से ये जो उपर्युक्त रोग बनाए गए हैं इन रोगों की उत्पत्ति को न चाहने वाले बुद्धिमान् व्यक्तियों के लिए उचित है कि इन उपर्युक्त १३ वेगों को धारण न करें ॥ २५ ॥

**इमांस्तु धारयेद्वेगान् हितार्थी प्रेत्य चेह च। साहसानामशस्तानां मनोवाक्कायकर्मणाम् ॥२६॥**

## ( २ ) धारणीय-वेगवर्णन

## ( Description of Suppressible Urges )

धारणीय वेग का सैद्धान्तिक आधार — जीवितावस्था में और मृत्यु के पश्चात् जन्मान्तर में भी अपना हित चाहने वाले व्यक्तियों को अशस्त ( निषिद्ध ), साहस ( Rashness ) तथा मन, वचन, एवं शरीर के निन्दित कर्मों के वेगों को रोकना चाहिये ॥ २६ ॥

**विमर्श**—अशस्त साहस से यहाँ अभिप्राय निषिद्ध कर्म से है या सहसा ( Rashness ) कार्य करने की तरफ संकेत प्रतीत होता है—'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्। वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः॥' ( भारवि ) लोक-प्रचलित ही है। सहसा कार्य करने को विपत्ति का मूल माना गया है। अशस्त मानसिक तथा वाचिक वेग को न रोकने से Psycological dis-equilibrium होने की अधिक सम्भावना रहती है। अतः उपर्युक्त दोनों प्रकार के वेगों को रोकना सामाजिक दृष्टि से भी श्रेयस्कर है।

**लोभशोकभयक्रोधमानवेगान् विधारयेत्। नैर्लज्ज्येर्ष्यातिरागाणामभिध्यायाश्च[1] बुद्धिमान् ॥**

**( १ )** बुरे मानसिक धारणीय वेग — लोभ, शोक, भय, क्रोध, अहंकार, निलज्जता, ईर्ष्या, अतिराग ( प्रेम ), अभिध्या ( दूसरे का धन लेने की इच्छा ) आदि मानस वेगों को रोकना चाहिए ॥ २७ ॥

**विमर्श**—इन मनोवेगों को रोक लेने पर मानस रोग ( Mental Disease ) होने की सम्भावना कम रहती है।

**परुषस्यातिमात्रस्य सूचकस्यानृतस्य च। वाक्यस्याकालयुक्तस्य धारयेद्वेगमुत्थितम् ॥२८॥**

**( २ )** बुरे वाचिक धारणीय वेग — अत्यन्त कठोर ( रूक्ष ) वचन, चुगलखोरी, झूठ बोलना और अकालयुक्त वचन ( Untimely Talk ) इनके वेगों को धारण करना चाहिये ॥ २८ ॥

**देहप्रवृत्तिर्या काचिद्विद्यते[2] परपीडया। स्त्रीभोगस्तेयहिंसाद्या तस्या वेगान्विधारयेत् ॥२९॥**

**( ३ )** अशस्त शारीरिक धारणीय वेग — दूसरे को पीड़ा देने वाले शरीर के कर्म, परस्त्री-सम्भोग, चोरी और हिंसा से उत्पन्न वेगों को रोकना चाहिये ॥ २९ ॥

**पुण्यशब्दो विपापत्वान्मनोवाक्कायकर्मणाम्। धर्मार्थकामान् पुरुषः सुखी भुङ्क्ते चिनोति च ॥**

उपर्युक्त वेग-धारण से लाभ — इस प्रकार नियमों का पालन करने से मनुष्यों के मन, वचन और कर्म पापरहित हो जाते हैं जिससे वह पुरुष पुण्य का भागी होता है तथा सुखपूर्वक धर्म, अर्थ और काम को प्राप्त कर उसके फलों का उपभोग करता है ॥ ३० ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त पाँच श्लोकों में Social Medicine के उस भाग पर जोर दिया गया है जो आजकल के मानसिक स्वास्थ्य ( Mental Health ) के लिये आवश्यक प्रतीत होता है। बताया भी गया है, यथा—'सुखार्थाः सर्वभूतानां मताः सर्वाः प्रवृत्तयः। सुखं च न विना धर्मात् तस्माद्धर्मपरो भवेत् ॥' धर्म और पुण्य दोनों शब्द पर्यायवाचक हैं।

---

१. अभिध्या परद्रव्ये स्पृहा।  २. 'काचिद्वर्तते' यो.।

*शरीरचेष्टा या चेष्टा स्थैर्यार्था[1] बलवर्धनी। देहव्यायामसंख्याता मात्रया तां समाचरेत् ॥३१॥

## ( ३ ) व्यायाम ( Exercise ) वर्णन

व्यायाम की परिभाषा — शरीर की जो चेष्टा मन के अनुकूल, शरीर में स्थिरता लाने वाली और बल बढ़ाने वाली हो उसे शारीरिक व्यायाम ( Physical Exercise ) कहा जाता है। इसे उचित मात्रा में सेवन करना चाहिये ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—मूल में पहले 'चेष्टा' शब्द का अर्थ शारीरिक कर्म तथा दूसरे 'चेष्टा' शब्द का 'च+इष्टा' ऐसा पदच्छेद करके अर्थ करना चाहिये। 'इष्टा' का अर्थ जो शारीरिक कर्म 'अभीष्ट' हो—ऐसा किया जाता है। व्यायाम शारीरिक एवं मानसिक भेद से दो प्रकार का होता है। अन्यत्र व्यायाम का यह लक्षण बताया गया है—'शरीरायासजनकं कर्म व्यायामसंज्ञितम्' ( सु. चि. २४ )। परन्तु यह उतना व्यापक नहीं है जितना चरक का लक्षण। आचार्य ने भी 'या च इष्टा शरीरचेष्टा' ऐसा बताकर मनोऽनुकूल चेष्टा को व्यायाम बतलाया है सुश्रुत ने व्यायाम की मात्रा इस प्रकार बताई है—'सर्वेष्वृतुष्वहरहः पुम्भिरात्महितैषिभिः। बलस्यार्द्धेन कर्त्तव्यो व्यायामो हन्त्यतोऽन्यथा ॥ हृदि स्थानस्थितो वायुर्यदा वक्त्रं प्रपद्यते। व्यायामं कुर्वतो जन्तोस्तद्बलार्द्धस्य लक्षणम् ॥' ( सु. चि. अ. २४ )। अन्यत्र बलार्द्ध का लक्षण इस प्रकार बताया गया है—'कक्षाललाटनासासु हस्तपादादिसन्धिषु। प्रस्वेदान्मुखशोषाच्च बलार्द्धं तद्धि निर्दिशेत् ॥' ( स्व. बृ. स. ) इसी मात्रा में व्यायाम करना चाहिए।

*लाघवं कर्मसामर्थ्यं स्थैर्यं दुःखसहिष्णुता[2]। दोषक्षयोऽग्निवृद्धिश्च व्यायामादुपजायते ॥३२॥

व्यायाम से लाभ — व्यायाम करने से देह में हलकापन, कार्य करने की शक्ति, शरीर में स्थिरता, दुःख सहने की क्षमता, वृद्ध दोषों की क्षीणता और अग्नि की वृद्धि होती है ॥३२॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने व्यायाम से लाभ विशेष रूप से बताया है, यथा—'शरीरोपचयः कान्तिर्गात्राणां सुविभक्तता। दीप्ताग्नित्वमनालस्यं स्थिरत्वं लाघवं मृजा ॥ श्रमक्लमपिपासोष्णशीतादीनां सहिष्णुता। आरोग्यं चापि परमं व्यायामादुपजायते ॥ न चास्ति सदृशं तेन किञ्चित्स्थौल्यापकर्षणम्। न च व्यायामिनं मर्त्यं मर्दयन्त्यरयो भयात् ॥ न चैनं सहसाऽऽक्रम्य जरा समधिरोहति। स्थिरीभवति मांसं च व्यायामाभिरतस्य च ॥ व्यायामक्षुण्णगात्रस्य पद्भ्यामुद्वर्तितस्य च। व्याधयो नोपसर्पन्ति सिंहं क्षुद्रमृगा इव ॥ वयोरूपगुणैर्हीनमपि कुर्यात्सुदर्शनम्। व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम्। विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते ॥' ( सु. चि. अ. २४ )।

इस प्रकार व्यायाम से लाभ बता कर व्यायाम किसे करना चाहिये यह भी बताया है, यथा—'व्यायामो हि सदा पथ्यो बलिनां स्निग्धभोजिनाम्। स च शीते वसन्ते च तेषां पथ्यतमः स्मृतः ॥' (सु. चि. २४)। तथा अन्यत्र भी—'अरोगी जीर्णभक्तश्च नरो व्यायाममाचरेत्। नातिपीडाकरो देहे बलवान् श्लैष्मिके गदे ॥ व्यायामोष्णशरीरत्वात् स्वेदाच्च प्रविलापिते। श्लेष्मणि श्लैष्मिका रोगा न भवन्ति शरीरिणः ॥ अजीर्णिनस्त्वामरसौ व्यायामेनाकुलीकृतः। देहे विसर्पं जनयेद् रक्तपित्तमयान् गदान् ॥' (चरकोपस्कार)। इस प्रकार स्वस्थ मनुष्य को भोजन के पूर्ण रूप से पक जाने पर व्यायाम करना चाहिये, इससे कफजन्य रोग नहीं होते हैं, यह बता कर अजीर्णावस्था में व्यायाम करने से होने वाली हानि का भी दिग्दर्शन कराया है। किसे व्यायाम नहीं करना चाहिये इस पर सुश्रुत ने बताया है, यथा—'रक्तपित्ती कृशः शोषी श्वासकासक्षतातुरः। भुक्तवान् स्त्रीषु च क्षीणो भ्रमार्त्तश्च

---

१. 'स्थैर्यात्मा' ग.। २. 'क्लेशसहिष्णुता' च.।

विवर्जयेत् ॥' ( चि. २४ )। वाग्भट ने भी कहा है—'वातपित्तामयी बालो वृद्धोऽजीर्णी च तं त्यजेत् ।' ( अ. हृ. सू. २ )।

**श्रमः क्लमः क्षयस्तृष्णा रक्तपित्तं प्रतामकः। अतिव्यायामतः कासो ज्वरश्छर्दिश्च जायते॥३३॥**

अधिक व्यायाम से हानि — मात्रा से अधिक व्यायाम करने से थकावट, क्लम, रसादि धातुओं का क्षय, प्यास की अधिकता, रक्तपित्त रोग, प्रतमक श्वास, कास, ज्वर और वमन रोग हो जाते हैं ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने अति व्यायाम से इन रोगों की उत्पत्ति मानी है, यथा—'क्षयतृष्णाऽरुचिच्छर्दिरक्तपित्तभ्रमक्लमाः। कासशोषज्वरश्वासा अतिव्यायामसम्भवाः ॥' ( चि. अ. २४ ) तथा इनकी सामान्य चिकित्सा इस प्रकार बतलायी है—'येऽतिव्यायामतो रोगा मानवानां भवन्ति हि। घृतमांसरसक्षीरबस्तिभिस्तानुपाचरेत् ॥' ( चरकोपस्कार )। उपर्युक्त श्लोक में 'क्लम' शब्द आया हुआ है जिसका अर्थ है बिना श्रम किए हुये थकावट होना, जैसा कि निम्नांकित परिभाषा से स्पष्ट होगा, यथा—'योऽनायासः श्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः। क्लमः स इति विज्ञेय इन्द्रियार्थप्रबाधकः ॥' ( सु. शा. अ. ४ )।

**( स्वेदागमः[1] श्वासवृद्धिर्गात्राणां लाघवं तथा। हृदयाद्युपरोधश्च इति व्यायामलक्षणम् ॥१॥)**

( व्यायाम के लक्षण — स्वेद का निकलना, श्वास की वृद्धि, शरीर के प्रत्येक अङ्ग में लघुता, हृदयादि प्रदेश में बाधा ( हृदय-गति का तीव्र होना ), ये व्यायाम के लक्षण हैं ॥ १ ॥ )

**व्यायामहास्यभाष्याध्वग्राम्यधर्मप्रजागरान्। नोचितानपि सेवेत बुद्धिमानतिमात्रया॥३४॥**
**एतानेवंविधांश्चान्यान् योऽतिमात्रं निषेवते। गजं सिंह[2] इवाकर्षन् सहसा स विनश्यति॥३५॥**

निम्नांकित का अधिक सेवन न करें — व्यायाम, हँसना, अधिक बोलना, रास्ता चलना, मैथुन, जागना आदि कर्म यदि अभ्यास करने से उचित ( सात्म्य ) हो गया हो तो भी बुद्धिमान् व्यक्ति को इनका सेवन अधिक मात्रा में नहीं करना चाहिये। इन कर्मों को तथा इनके समान अन्य कर्मों को जो व्यक्ति अधिक मात्रा में सेवन करता है वह व्यक्ति उसी प्रकार मृत्यु को प्राप्त हो जाता है जैसे हाथी को खींचने से सिंह की मृत्यु हो जाती है ॥ ३४-३५ ॥

**विमर्श**—हाथी तथा सिंह की उपमा इस तथ्य की तरफ संकेत करती है कि शक्तिशाली व्यक्तियों को भी अति परिश्रम नहीं करना चाहिये। सुश्रुत ने इसका विशेष रूप से वर्णन किया है, यथा—'न स्वप्नजागरणशयनाशनचङ्क्रमणयानवाहनप्रधावनलङ्घनप्लवनप्रतरणहास्यभाष्यव्यवायव्यायामादीनुचितानप्यतिसेवेत' ( सु. चि. अ. २४ ) तथा वृद्धवाग्भट ने भी इसे स्पष्ट किया है—'व्यायामजागराध्वस्त्रीहास्यभाष्यादिसाहसम्। गजं सिंह इवाकर्षन् भजन्नति विनश्यति ॥' ( अ. सं. सू. अ. ३ )।

**( अतिव्यवाय[3]भाराध्वकर्मभिश्चातिकर्शिताः। क्रोधशोकभयायासैः क्रान्ता ये चापि मानवाः॥**
**बालवृद्धप्रवाताश्च ये चोच्चैर्बहुभाषकाः। ते वर्जयेयुर्व्यायामं क्षुधितास्तृषिताश्च ये ॥ २ ॥ )**

( व्यायाम के अयोग्य पुरुष — जो व्यक्ति अधिक मैथुन, अधिक भारवहन, अधिक रास्ता चलने से अधिक कृश हो गये हैं तथा क्रोध, शोक, भय और परिश्रम से आक्रान्त हैं एवं बालक, वृद्ध और प्रबल वात प्रकृति वाले, उच्चस्वर से बहुत बोलने वाले, भूख, एवं पिपासा से

१. योगीन्द्रनाथसेनसंमतोऽयं पाठः।

२. 'गजः सिंहमिवाकर्षन्' ग.। 'सिंहः किल स्वल्पप्रमाणः स्वबलोद्रेकाद्गजं कर्षन् पाटयन् स्वदेहानुचितव्यायामात् पश्चाद्गात्रक्षोभेण विपद्यते, तेनायं दृष्टान्तः संगतार्थः' इति चक्रः।

३. योगीन्द्रनाथसेनसंमतोऽयं पाठः।

पीड़ित हैं ऐसे व्यक्तियों को व्यायाम नहीं करना चाहिये। ये दो अधिक श्लोक योगीन्द्रनाथ सेन के अनुसार चरकसंहिता में पठित है ॥ १-२ ॥ )

**ॐ उचितादहिताद्धीमान् क्रमशो विरमेन्नरः। हितं क्रमेण सेवेत क्रमश्चात्रोपदिश्यते ॥ ३६ ॥**
**प्रक्षेपापचये ताभ्यां क्रमः पादांशिको भवेत्। एकान्तरं ततश्चोर्ध्वं द्व्यन्तरं त्र्यन्तरं तथा ॥३७॥**

## ( ४ ) हिताहित के सेवन तथा त्याग-विधि का वर्णन

## ( Method of Gradual Acquirement of Wholesome and Withdrawal of Unwholesome Habits )

क्रमशः त्याग या सेवन का एवं उसकी विधि का वर्णन ( पादांशिक का वर्णन ) — बुद्धिमान् मनुष्यों के लिए यह उचित है कि यदि अभ्यास से अहितकारी वस्तु उचित ( सात्म्य ) हो गयी हो तो भी उससे क्रमशः विरत हो जाय अर्थात् क्रमशः उसे छोड़ दे और उस अहित सात्म्य के स्थान पर हितकर वस्तुओं का क्रमशः सेवन करे। अहितकर वस्तुओं के त्याग तथा हितकर वस्तुओं के सेवन का क्रम यहीं पर उपदेश कर रहे हैं। हितकर वस्तुओं का शरीर में प्रक्षेप ( सेवन ) करने में, तथा अहितकर सात्म्य वस्तुओं के अपचय (त्याग) करने में पादांशिक क्रम का सहारा लिया जाता है और पादांशिक क्रम के सेवन और त्याग में एक दिन, बाद में दो दिन और पुनः तीन दिन का अन्तर देकर सेवन और त्याग किया जाता है ॥ ३६-३७ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'पादांशिक' के सामान्यतः दो अर्थ किये जाते हैं—१. 'पाद एव अंशः पादांशः, तस्य भावः पादांशिकः' अथवा (२)'पादश्चतुर्थो भागस्तद्रूपोऽशः पादांशः, तेन कृतः क्रमः पादांशिकः।' अहित के चौथे भाग से अपचय (त्याग) करें और हितकर वस्तु के चौथे भाग से सेवन प्रारम्भ करें। अर्थात् यदि किसी व्यक्ति को अपथ्य यवक ( जई ) आदि प्रति-दिन के अभ्यास से सात्म्य हो गया है तो वह उसका त्याग चौथे भाग से प्रारम्भ करे। जैसे—एक आदमी का पूर्ण आहार आधा सेर है और वह अपथ्य ही खाता है तो उसे अपथ्य का त्याग करते समय प्रथम दिन छह छटांक यवक के आटा का सेवन और दो छटाक गेहूं के आटा या रक्तशालि आदि पथ्य का सेवन करना चाहिये। इस प्रकार पथ्य के एक पाद का अभ्यास करना एकान्तर कहलाता है। दूसरे, तीसरे दिन अपथ्य-जई आदि का दो भाग तथा पथ्य गेहूं, चावल आदि का दो भाग सेवन करना चाहिए इस प्रकार पथ्य के दूसरे पाद का अभ्यास करना द्व्यन्तर कहलाता है। चौथे, पाँचवें, छठे दिन अपथ्य जई आदि का एक भाग और पथ्य गेहूं, चावल आदि के तीन भाग का सेवन करना चाहिये। इस प्रकार पथ्य के तीसरे पाद का अभ्यास करना त्र्यन्तर कहलाता है। सातवें दिन से पूरे पथ्य गेहूं, चावल आदि का सेवन किया जाता है। यह बात **चक्रपाणि** मतानुसार निम्नलिखित कोष्ठक से भी समझिये—

| एकान्तर | द्व्यन्तर | त्र्यन्तर | |
|---|---|---|---|
| १ दिन | २-३ दिन | ४-५-६ दिन | ७ दिन |
| १ भाग पथ्य<br>३ भाग अपथ्य | २ भाग पथ्य<br>२ भाग अपथ्य | ३ भाग पथ्य<br>१ भाग अपथ्य | ४ भाग पथ्य<br>( पूर्ण पथ्य ) |

अथवा—**चक्रपाणि** ने 'अन्तर' शब्द का दूसरा अर्थ 'व्यवधान' किया है। उन्होंने यहाँ 'तथा' शब्द से 'चतुरन्तर' का भी ग्रहण किया है। इस प्रकार प्रथम दिन अपथ्य यवक आदि का तीन भाग

तथा पथ्य गेहूं, चावल आदि का एक भाग लेना चाहिये। दूसरे दिन सभी भाग अपथ्य का लेना चाहिए। इस प्रकार पहले दिन का क्रम एकान्तर होता है। तीसरे, चौथे दिन आधे पथ्य आधे अपथ्य का सेवन करना चाहिए। पांचवे दिन पथ्य का एक भाग, अपथ्य का तीन भाग लेना चाहिए। इस तरह ३रे तथा ४थे दिन का क्रम द्व्यन्तर होता है। छठे, सातवें और आठवें दिन तीन भाग पथ्य का और एक भाग अपथ्य का लेना चाहिए और नवें दिन दो भाग अपथ्य का तथा दो भाग पथ्य का लेना चाहिये। इसप्रकार ६-८वें दिन का क्रम त्र्यन्तर होता है। दशवें, ग्यारहवें, बारहवें और तेरहवें दिन सभी भाग पथ्य का ही लिया जाता है, चौदहवें दिन तीन भाग पथ्य का और एक भाग अपथ्य का लिया जाता है। इस प्रकार १०-१३वें दिन का क्रम चतुरन्तर होता है। बाद में पन्द्रहवें दिन से तथा आगे सभी भाग पथ्य का ही लेना चाहिए। इस क्रम को निम्नलिखित कोष्ठक से समझना चाहिये—

| | |
|---|---|
| **एकान्तर** १ दिन | अपथ्य ३ भाग पथ्य १ भाग |
| २ दिन | सभी अपथ्य |
| **द्व्यन्तर** ३, ४, दिन | आधे पथ्य और आधे अपथ्य |
| ५ दिन | पथ्य १ भाग अपथ्य ३ भाग |
| **त्र्यन्तर** ६ से ८ दिन | ३ भाग पथ्य और १ भाग अपथ्य |

| | |
|---|---|
| ९ दिन | २ भाग पथ्य २ भाग अपथ्य |
| **चतुरन्तर** १० से १३ दिन | सभी पथ्य |
| १४ दिन | १ भाग अपथ्य ३ भाग पथ्य |
| १५ दिन से | सभी पथ्य |

योगीन्द्रनाथ सेन ने **चरकोपस्कार** टीका में—प्रथम दिन अपथ्य का ३ भाग, पथ्य का १ भाग, दूसरे दिन सभी अपथ्य, तीसरे दिन २ भाग पथ्य, २ भाग अपथ्य, चौथे, पाँचवें दिन सभी अपथ्य, छठे दिन ३ भाग पथ्य, १ भाग अपथ्य, सातवें, आठवें, नवें दिन सभी अपथ्य, दशवें दिन से सभी पथ्य का सेवन करना चाहिये, यह बताया गया है, जो कोष्ठक में विशेष रूप से स्पष्ट है।

| १ दिन | **एकान्तर** २ दिन | ३ दिन | **द्व्यन्तर** ४-५ दिन | ६ दिन | **त्र्यन्तर** ७-८-९ दिन | १० दिन |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ भाग पथ्य ३ भाग अपथ्य | सभी अपथ्य | २ भाग पथ्य २ भाग अपथ्य | सभी अपथ्य | १ भाग अपथ्य ३ भाग पथ्य | सभी अपथ्य | सभी पथ्य |

पर इनका मत युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता है क्योंकि क्रम से अपथ्य का त्यागना और पथ्य का सेवन करना यहाँ इष्ट है। इस क्रम में अपथ्य का सेवन त्र्यन्तर तक बना रहता है। दसवें दिन से सहसा अपथ्य का त्याग होता है अतः यह क्रम हानिकारक हो सकता है। जल्पकल्पतरु टीका में भी इस मत का खण्डन किया गया है।

**वाग्भट ने**—'पादेन' से चतुर्थांश और 'पादपादेन' से षोडशांश का त्याग करना बताया है, 'पादेनापथ्यमभ्यस्तं पादपादेन वा त्यजेत्। निषेवेत हितं तद्वदेकद्वित्र्यन्तरीकृतम् ॥' (वा. सू. अ. ७) अर्थात् चतुर्थांश विधि से त्याग करना प्रारम्भ करने पर जब रोगी के शरीर में अग्नि की मन्दता, शरीर में गुरुता, अजीर्णता आदि कष्ट होने लगे तो उस व्यक्ति को षोडशांश विधि से त्याग करना चाहिये। इसके अनुसार चरक के पादांश का अर्थ 'पादस्य चतुर्थांशस्य अंशः चतुर्थांशः' अर्थात् चतुर्थांश के चतुर्थांश ( सोलहवें हिस्से ) से त्याग या पथ्य का सेवन प्रारम्भ करना चाहिये। इस षोडशांश त्याग और सेवन क्रम से एक पाद की पूर्ति पर एक अन्तर, दो पाद की पूर्ति पर दो अन्तर और तीसरे पाद की पूर्ति पर ३ अन्तर किया जाना चाहिये। यह क्रम २१ **दिन** में पूर्ण होता है। इसमें २२ वें दिन पूर्ण पथ्य दिया जाता है।

**क्रमेणापचिता दोषाः क्रमेणोपचिता गुणाः। सन्तो यान्त्यपुनर्भावमप्रकम्प्या भवन्ति च॥**

पादांशिक-क्रमविधि से लाभ — क्रम से दूर किए दोषों का शरीर में पुनर्भाव नहीं होता है, और क्रम से शरीर में लाये गए गुण अप्रकम्प्य ( स्थिर ) होते हैं ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अहित आहार-विहार के अभ्यास से शरीर में जो दोष दुष्ट होते हैं, यदि क्रम से अपथ्य का त्याग कर दिया जाय तो उनका नाश हो जाता है और नष्ट होने पर पुनः उस अपथ्याहार से दूषित दोष की उत्पत्ति और इस प्रकार दुष्ट दोष से रोगों की उत्पत्ति नहीं होती है। इसी प्रकार क्रमशः पथ्य-सेवन से शरीर में जो गुण उत्पन्न होते हैं वह स्थिर हो जाते हैं।

**समपित्तानिलकफाः केचिद्गर्भादि मानवाः। दृश्यन्ते वातलाः केचित् पित्तलाः श्लेष्मलास्तथा॥**
**तेषामनातुराः पूर्वे वातलाद्याः सदाऽऽतुराः। दोषानुशयिता[1] ह्येषां देहप्रकृतिरुच्यते ॥४०॥**

## ( ५ ) शारीरिक प्रकृति का वर्णन

## ( Description of Constitution of Body )

कुछ मनुष्य गर्भ से अर्थात् गर्भाशय में शुक्र-शोणित का जब संयोग होता है तभी से सम-पित्त-वात-कफप्रकृति के, कुछ वातप्रकृति के, कुछ पित्तप्रकृति के और कुछ कफप्रकृति के होते हैं। इन चार प्रकार की प्रकृतियों में सम-वात-पित्त-कफप्रकृति वाले मनुष्य स्वस्थ और वात, पित्त, कफ से अलग-अलग प्रकृति वाले सर्वदा रोगी रहते हैं। इन अलग-अलग दोषों से बनी प्रकृतियों से दोषों का अनुशय ( जन्मकाल से शरीर में रहने से अनुकूलता ) होने से इसे देहप्रकृति कहा जाता है ॥ ३९-४० ॥

**विमर्श**—यहाँ अपथ्य का त्याग तथा पथ्य का सेवन करना बताया गया है। इसका फल स्वस्थ रहना है। स्वस्थ मनुष्य कितने प्रकार के होते हैं यह बताने के लिए प्रकृत विषय प्रारम्भ किया गया है। यहाँ अलग-अलग वातादि प्रकृतियों का वर्णन करने से द्वन्द्वज प्रकृति का भी ग्रहण किया जाता है। यहाँ केवल चार ही प्रकृतियों का वर्णन किया है किन्तु विमानस्थान के आठवें अध्याय में सात प्रकृतियाँ मानी गई हैं, यथा—'शुक्रशोणितप्रकृतिं कालगर्भाशयप्रकृतिं

---

१. 'दोषस्य दुष्टेरनुशयो गर्भात्प्रभृत्यनुवृत्तिर्विद्यते यस्य स दोषानुशयी, तस्य भावो दोषानुशयिता' गङ्गाधरः। 'दोषानुशयिता उल्बणवातादिभाविताव्यभिचारिणीति यावत्, देहप्रकृतिर्देहस्वास्थ्यम्, एतेनैतेषां वातलादीनां मुख्यं स्वास्थ्यं नास्ति, किंतर्हि उपचारस्वस्था एते इति दर्शयति' चक्रः।

मातुराहारविहारप्रकृतिं महाभूतविकारप्रकृतिं च गर्भशरीरमपेक्षते, एता हि येन येन दोषेणाधिकेन समेन वा समनुबध्यन्ते तेन तेन दोषेण गर्भोऽनुबद्धयते। ततः सा सा दोषप्रकृतिरुच्यते मनुष्याणां गर्भादिप्रवृत्ता। तस्माच्छ्लेष्मलाः प्रकृत्या केचित्, पित्तलाः केचित्, वातलाः केचित्, संसृष्टाः केचित्, समधातवः प्रकृत्या केचिद्भवन्ति।' (चरक)। सुश्रुत ने भी दोषों के अनुसार सात ही प्रकृतियाँ मानी हैं, यथा-'सप्त प्रकृतयो भवन्ति दोषैः पृथग् द्विशः समस्तैश्च। शुक्रशोणितसंयोगे यो भवेद्दोष उत्कटः। प्रकृतिर्जायते तेन॥' (सु. शा. अ. ४)। इस प्रकार सम वात-पित्त-कफ (समधातु) प्रकृति वाले स्वस्थ और एक दोष या दो दोषों की प्रकृति वाले स्वस्थ होते हुए भी अस्वस्थ माने जाते हैं। इसका तात्पर्य यह है कि वातप्रकृति वाले मनुष्य वातवर्द्धक आहार-विहार के सम्पर्क में आने पर शीघ्र ही वातरोग से पीड़ित हो जाते हैं। इसी प्रकार पित्तप्रकृति वाले पित्तवर्द्धक आहार-विहार तथा कफप्रकृति वाले कफवर्द्धक आहार-विहार के सम्पर्क से शीघ्र ही उस दोष के अनुसार रोग से पीड़ित हो जाते हैं। अतः इन एक दोष या दो दोष वाले प्रकृति के पुरुषों को अपने दोषप्रकृति के अनुकूल आहार-विहार से सर्वदा बचना पड़ता है। समधातु प्रकृति वाले सामान्यतः सभी प्रकार के आहार-विहारों का सेवन करते हुए भी रोगी नहीं होते हैं अतः वे स्वस्थ माने जाते हैं। स्वस्थ का लक्षण सुश्रुत ने ऐसा माना है—'समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः। प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते॥' (सू. अ. १५)। शुक्र-शोणित के संयोगकाल में जिस दोष की प्रधानता होती है उसी के अनुसार प्रकृति वातल, पित्तल तथा श्लेष्मल बनती है। तब दोषाधिक्य होने से इसे स्वस्थप्रकृति नहीं कहना चाहिये; यह एक प्रश्न उठता है। इसका समाधान आचार्य ने इस प्रकार किया है, यथा—'विषजातो यथा कीटो विषेण न विपद्यते। तद्वत्प्रकृतिभिर्देहस्तज्जातत्वान्न बाध्यते॥' (सु. शा. अ. ४), अर्थात् जैसे विष में उत्पन्न कृमि विष-सात्म्य हो जाने के कारण विष से नहीं मरता है वैसे ही वातादि दोष अधिक होने पर भी देह के लिए सात्म्य हो जाने से अधिक रूप में बाधा नहीं करते है, किन्तु अल्पमात्रा में बाधा करते ही हैं अतः इन्हें 'सदातुरा' कहा गया है।

**❀ विपरीतगुणस्तेषां स्वस्थवृत्तेर्विधिर्हितः। समसर्वरसं सात्म्यं समधातोः प्रशस्यते ॥ ४१ ॥**

प्रकृति के विरुद्ध गुण का सेवन ही स्वास्थ्यवर्धक होता है — सदा आतुर वातादि प्रकृति वाले मनुष्यों को, स्वस्थवृत्त-विधि के नियमानुसार अपने-अपने दोष के विपरीत गुण वाले आहार-विहार का सेवन करना चाहिये तथा समधातु प्रकृति वाले मनुष्यों को सर्वदा सभी रसों का प्रयोग करना और उन्हें सात्म्य बनाना श्रेष्ठ माना जाता है॥ ४१॥

**विमर्श**—यहाँ 'समसर्वरस' का उपयोग करना सम प्रकृति वाले मनुष्यों के लिए बताया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि मधुरादि सभी रसों का प्रयोग करना चाहिए किन्तु जो रस परस्पर विरुद्ध हों जैसे मधुर घृत, मधुर मधु परस्पर विरुद्ध होते हैं, इस तरह के रसों का प्रयोग नहीं करना चाहिये। उसी रस का प्रयोग करना चाहिये जो प्रकृतिसमसमवेत हों। वाग्भट ने भी इसी तात्पर्य से बताया है—'नित्यं सर्वरसाभ्यासः स्वस्वाधिक्यमृतावृतौ' (सू. अ. ३)। यदि वातल प्रकृति का मनुष्य है तो उसे कटु-तिक्त-कषाय रसों का प्रयोग विशेष रूप से वर्जित है। यदि ऋतु और रोग आदि के अनुसार इन रसों का सेवन विहित हो तो अल्पमात्रा में ही उपयोग करना चाहिये, जैसे—'तस्मात्तुषारसमये स्निग्धाम्ललवणान् रसान्। औदकानूपमांसानां मेध्यानामुपयोजयेत्॥' (सू. अ. ६) के अनुसार हेमन्त ऋतु में स्निग्ध, अम्ल, लवण रस का प्रयोग करने का विधान है तो वात प्रकृति का मनुष्य कटु, तिक्त, कषाय सर्वथा त्याग करते हुए इन रसों का प्रभूत मात्रा में प्रयोग कर सकता है। यदि पित्त प्रकृति है तो कषाय, तिक्त, स्वादु के साथ सामान्य मात्रा में अम्ल-लवण का प्रयोग कर सकता है। यदि कफप्रकृति का है तो विशेष रूप से कटु-तिक्त-कषाय

रस का प्रयोग करते हुए अम्ल-लवण का प्रयोग कर सकता है। समप्रकृति वाला पुरुष सभी रसों के साथ अम्ल-लवण रसों का प्रधान रूप से प्रयोग कर सकता है।

**※ द्वे अधः सप्त शिरसि खानि स्वेदमुखानि[1] च। मलायनानि बाध्यन्ते दुष्टैर्मात्राधिकैर्मलैः॥**
**※ मलवृद्धिं गुरुतया लाघवान्मलसंक्षयम्। मलायनानां बुध्येत सङ्गोत्सर्गादतीव च॥४३॥**

## ( ६ ) निज रोग की उत्पत्ति न होने देने का प्रकरण
## ( Preventive Methods for Endogenous Diseases )

मलायन ( बाह्यस्रोतस ) तथा मलवृद्धि-क्षय के लक्षण — दो निचले भाग में-गुदा और मूत्र-मार्ग, सात शिरोभाग में-दो नेत्र, दो कर्ण, दो नासिकाछिद्र, एक मुखमार्ग तथा स्वेदवह मार्ग ( लोमकूप ) इन्हें मलायन ( मलमार्ग ) कहा जाता है। जब दुष्ट होकर मल मात्रा से अधिक हो जाते हैं तब इन मलमार्गों में बाधा पहुँचाते हैं। मलमार्गों में भारीपन आने से तथा मलों के सङ्ग अर्थात् उनके रुक जाने से मलों की वृद्धि का, एवं मलमार्गों में हलकापन आ जाने से तथा मलों का अति उत्सर्ग होने से मलक्षय का ज्ञान करना चाहिये॥ ४२-४३॥

**विमर्श**—शरीर में साढ़े तीन करोड़ रोमकूप और रोम होते हैं ऐसा स्कन्दपुराण में आया हुआ है—'तिस्रः कोट्योऽर्द्धकोटिश्च सन्ति रोमाणि मानुषे। तावत्कालं वसेत्स्वर्गे भर्तारं याऽनुगच्छति॥' तथा—'सन्ति यावन्ति रोमाणि तावन्तो लोमकूपकाः।' यहाँ मलवृद्धि का निश्चय ज्ञान करने के लिए मलमार्गों में गुरुता होना यह लक्षण बताया गया है और वृद्धि क्यों होती है इसका उत्तर दिया गया है कि मलों के सङ्ग ( रुकावट ) से वृद्धि होती है। यह कुछ अंशों में ठीक भी है। जैसे बहते हुए जल को रोक दिया जाय तो, रोके हुए स्थान में जल की वृद्धि देखी जाती है। वैसे ही मल बढ़ें और रोक दिए जायँ तो उनकी वृद्धि हो जाती है। मलों की रुकावट तब भी सम्भव है जब मल का क्षय हो जाता है। जब मलस्थान में मल की उपस्थिति न रहेगी तब मल बाहर निकलेगा ही कहाँ से, अतः सङ्ग, क्षय का भी बोधक हो सकता है। इसी प्रकार अति उत्सर्ग होना भी वृद्धि का लक्षण है। जब तक मलों की वृद्धि नहीं होगी तब तक वे बाहर अधिक निकलेंगे ही कैसे? अतः गुरुता और अति उत्सर्ग या सङ्ग एक साथ होना वृद्धि का लक्षण है और लघुता के साथ सङ्ग या मलों का अधिक उत्सर्ग होना हो तब मलों का क्षय है—ऐसा अनुमान करना चाहिए। यही अर्थ करना युक्तिसंगत है। वृद्ध वाग्भट ने भी ऐसा ही लिखा है—'मलानां त्वतिसङ्गोत्सर्गाभ्यांच्च वृद्धिक्षयौ।' **योगीन्द्रनाथ सेन** ने अन्वय-व्यत्यास से, सङ्ग से क्षय तथा उत्सर्ग से वृद्धि का ज्ञान करना चाहिए—ऐसी व्याख्या की है पर यह व्याख्या उपरिनिर्दिष्ट युक्ति से रोचक प्रतीत नहीं होती है। अथवा सङ्ग और उत्सर्ग दोनों मलवृद्धि के सूचक हैं, 'चकार' से सङ्ग और उत्सर्ग मलक्षय का भी सूचक है। दोनों के विभेदक लक्षण गुरुता और लघुता है। यहाँ केवल 'मात्राधिकैः मलैः' इस पाठ से वृद्ध दुष्ट दोष का ही ज्ञान होता है पर क्षीण मल भी मलमार्गों में कष्टकारक और विभिन्न रोगोत्पादक होते हैं अतः क्षीणावस्था का भी ग्रहण करना चाहिए। इस प्रसंग में चरक का स्रोतो-दुष्टि सम्बन्धी निम्नांकित वचन भी विचारणीय है, यथा—'अतिप्रवृत्तिः सङ्गो वा सिराणां ग्रन्थयोऽपि वा। विमार्गगमनं चापि स्रोतसां दुष्टिलक्षणम्॥' ( च. वि. ५ )।

**※ तान् दोषलिङ्गैरादिश्य व्याधीन् साध्यानुपाचरेत्। व्याधिहेतुप्रतिद्वन्द्वैर्मात्राकालौ विचारयन्॥**

व्याधिविपरीत तथा हेतुविपरीत चिकित्सा — उन मलवृद्धि और मलक्षय से उत्पन्न रोगों का

1. 'स्वेदवहानि' यो.

दोषों की वृद्धि और क्षय के लक्षणों से ज्ञान कर साध्य रोगों की चिकित्सा मात्रा, काल का विचार कर व्याधि-प्रतिद्वन्द्व ( व्याधिविपरीत ) तथा हेतुप्रतिद्वन्द्व ( हेतुविपरीत और हेतुविपरीतार्थकारी ) औषध तथा आहार-विहार के द्वारा करनी चाहिए ॥ ४४ ॥

**विमर्श**—यद्यपि उभयप्रतिद्वन्द्व का नाम यहाँ नहीं लिया गया तथापि अन्यत्र उभयप्रतिद्वन्द्व का भी चिकित्सा में प्रयोग किया गया है अतः व्याधिहेतुप्रतिद्वन्द्व ( विपरीत और विपरीतार्थकारी ) का भी ग्रहण करना चाहिये।

**विषमस्वस्थवृत्तानामेते रोगास्तथाऽपरे। जायन्तेऽनातुरस्तस्मात् स्वस्थवृत्तपरो भवेत्॥४५॥**

स्वस्थवृत्त का पालन करना चाहिए — जो व्यक्ति विषमस्वस्थवृत्त हैं अर्थात् स्वस्थवृत्त के पूर्ण नियमों का पालन नहीं करते हैं उन्हें ये क्षय एवं वृद्धिजन्य रोग और अन्य रोग होते हैं— इसलिए अनातुर ( स्वस्थ ) मनुष्य मात्र को स्वस्थवृत्त के नियमों का पालन करना चाहिये ॥ ४५ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'एते रोगाः' से मलों ( दोषों ) की वृद्धि-क्षयजन्य रोग लिए जाते हैं। 'अपरे रोगाः' से मलों ( दोषों ) के संचयजन्य रोग होते हैं, ऐसा समझना चाहिए। स्वस्थवृत्त का पालन करने से यहाँ मलों के वृद्ध होने पर यथासमय संशोधन लेना चाहिए। वृद्ध मलों को संशोधन द्वारा न निकालने से अनेक रोग हो जाते हैं, जैसा कि वृद्ध वाग्भट ने बताया है—'उचितं यथाकालं मलानां शोधनं प्रति। चयकाष्ठामुपारुह्य कुर्वते ते ह्युपेक्षिताः॥ प्रायशः सुचिरेणापि भेषजद्वेषिणो गदान्। अतिस्थौल्याग्निसदनकुष्ठमेहहृतौजसः। स्रोतोरोधाक्षविभ्रंशश्वासश्वयथुपाण्डुताः॥' इत्यादि। ( अष्टा. सं. सू. अ. ५ )।

**माधवप्रथमे[1] मासि नभस्यप्रथमे पुनः। सहस्यप्रथमे चैव हारयेद्दोषसञ्चयम् ॥ ४६ ॥**

दोषों का निर्हरण-काल — माधव ( वैशाख ) के प्रथम मास चैत्र में संचित (कफ का ), नभस्य ( भाद्रपद ) के प्रथम मास श्रावण में ( वात का ), सहस्य ( पौष ) के प्रथम मास अगहन में संचित ( पित्त ) दोषों का निर्हरण करना चाहिये ॥ ४६ ॥

**विमर्श**—यहाँ क्रम से चैत्र, श्रावण और अगहन में कफ, वात और पित्त का निर्हरण वमन, वस्ति और विरेचन द्वारा करने का संकेत किया गया है जैसा कि कपिलबल का भी विचार है— 'मधौ सहसि नभसि मासि दोषान् प्रवाहयेत्। वमनैश्च विरेकैश्च निरूहैः सानुवासनैः॥' इसका तात्पर्य यह है कि दोषों के निर्हरण के अनुसार—'प्रावृट् शुचिनभौ ज्ञेयौ शरदूर्जसहौ पुनः। तपस्यश्च मधुश्चैव वसन्तः शोधनं प्रति॥' (च. सि. ६)। आषाढ़-श्रावण को प्रावृट्, कार्तिक-अगहन को शरद् और फाल्गुन-चैत्र को वसन्त माना गया है। दो-दो मासों की एक-एक ऋतु होती है। सामान्यतः दोषों के शोधन का नियम—'हैमन्तिकं दोषचयं वसन्ते, प्रवाहयन् ग्रीष्मजमभ्रकाले। घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक् प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु॥' ( च. शा. २ )। हेमन्त में संचित दोष को वसन्त में, ग्रीष्म में संचित दोष को वर्षा में, वर्षा में संचित दोष को शरद् ऋतु में निकालने से ऋतुजन्य रोग नहीं होते हैं। किन्तु हेमन्त में संचित दोष को यदि वसन्त के प्रथम मास फागुन में निकाल दिया जाय तो पुनः चैत्र में कुपित होने का भय रहता है अतः चैत्र में निकालने का विधान है। ग्रीष्म में संचित दोष का निर्हरण प्रावृट् ( वर्षा ) के प्रथम मास आषाढ़ में किया जाय तो पुनः श्रावण में कुपित होने का भय रहता है अतः श्रावण में निकालने का विधान है। वर्षा में संचित

---

१. 'माधवो वैशाखस्तस्य प्रथमश्चैत्रः, एवं नभस्यस्य भाद्रस्य प्रथमः श्रावणः, तथा सहस्यस्य पौषस्य प्रथमो मार्गशीर्षः। वसन्तादीनामन्तमासेषु वमनाद्यभिधानं संपूर्णप्रकोपे भूते निर्हरणोपदेशार्थं, प्रथमेषु हि मासेषु फाल्गुनाषाढकार्तिकेषु प्रकोपः प्रकर्षप्राप्तो न भवति, चितस्य ह्यसम्यक्प्रकुपितस्याविलीनस्य सम्यङ्निर्हरणं न भवति' इति चक्रः।

दोष का निर्हरण शरद् के प्रथम मास कार्तिक में किया जाय तो पुनः अगहन में कुपित होने का भय रहता है अतः अगहन में निकालने का आदेश आचार्य ने दिया है।

**हरिश्चन्द्र** ने यहाँ 'सह' शब्द 'अकारान्त' माना है और 'सह' शब्द के षष्ठी के एकवचन में सहस्य बनाया है। 'सह' शब्द का अर्थ अगहन और उसके प्रथम कार्तिक में पित्त का निर्हरण करना बताया है। उसी के अनुसार वाग्भट ने भी दोष-निर्हरण-काल बताया है—'श्रावणे कार्तिके चैत्रे मासि साधारणे क्रमात्। ग्रीष्मवर्षाहिमचितान् वाय्वादीनाशु निर्हरेत्॥' वृद्ध वाग्भट ने भी यही क्रम बताया है—'शीतोष्णवर्षानिचितं चैत्रश्रावणकार्तिके। क्रमात् साधारणे श्लेष्मवातपित्तं हरेद् द्रुतम्॥' पर ऊपर की सकारण व्याख्या से यह युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता है, तथा तीन-तीन मास पर दोषों का निर्हरण करना चाहिये—यह आदेश वाग्भट और वृद्ध वाग्भट दोनों ने दिया है, यथा—कार्तिके श्रावणे चैत्रे मासि साधारणे क्रमात्। वर्षादिसंचितान् दोषांस्त्रिमासान्तरितान् हरेत्॥' तथा—'प्रावृट्शरद्वसन्तानां मासेष्वेतेषु वा हरेत्। साधारणेषु विधिना त्रिमासान्तरितान्मलान्॥' इस प्रकार श्रावण में वात का निर्हरण करने पर कातिक दो ही मास पड़ता है, कार्तिक में पित्त का निर्हरण करने पर चैत्र चार मास पड़ता है। तब तो स्वयं अपने नियम से उनका 'वदतो व्याघात' हो जाता है अतः कार्तिक में शोधन करना युक्तिसंगत नहीं है। चैत्र, श्रावण, अगहन में शोधन करने पर तीन-तीन मास—उस मास को छोड़ कर अन्तर पड़ जाता है अतः चरक का क्रम ही अधिक उचित प्रतीत होता है।

**स्निग्धस्विन्नशरीराणामूर्ध्वं चाधश्च नित्यशः। बस्तिकर्म ततः कुर्यान्नस्यकर्म[1] च बुद्धिमान्॥ यथाक्रमं यथायोगमत[2] ऊर्ध्वं प्रयोजयेत्। रसायनानि सिद्धानि वृष्ययोगांश्च कालवित्॥४८॥**

पञ्चकर्म तथा रसायन-वाजीकरण का प्रयोग — स्नेहन, स्वेदन से जिन व्यक्तियों का शरीर परिष्कृत है उन लोगों के लिए बुद्धिमान् वैद्य वमन, विरेचन और वस्तिकर्म का प्रयोग करें। इन तीनों क्रियायों के बाद नस्यकर्म का प्रयोग करें। इसके बाद कालवित् वैद्य यथाक्रम यथायोग्य सिद्ध रसायन और वृष्य ( वाजीकर ) योगों का प्रयोग करें॥ ४७-४८॥

**विमर्श**—सामान्यतः वमन के बाद विरेचन, विरेचन के बाद वस्तिद्वय, और वस्ति के बाद नस्यकर्म किया जाता है, यह 'यथाक्रम' का तात्पर्य है। इन पंचकर्मों को सम्पन्न करने वाले अनेक योग है जिनका प्रयोग दोषानुसार, रोगानुसार और देह, सत्त्व, बल, अवस्था आदि का विचार कर किया जाता है। इसके अनुसार जिसके लिए जो औषध योग्य हो उसका प्रयोग करना चाहिए। यह 'यथायोग्य' का अर्थ है।

**रोगास्तथा न जायन्ते प्रकृतिस्थेषु धातुषु। धातवश्चाभिवर्धन्ते जरा मान्द्यमुपैति[3] च॥४९॥**

पञ्चकर्म तथा रसायन-वाजीकरण से लाभ — ऊपर बताये हुए नियमों का पालन करने से वात, पित्त, कफ, एवं रसादि धातुयें साम्यावस्था में रहती हैं। इस प्रकार धातुओं के प्रकृतिस्थ रहने पर धातु-वैषम्यजन्य रोग नहीं होते। रस-रक्तादि धातुएं उचित शोषण प्राप्त होने से बढ़ती हैं। धातुओं के बढ़ जाने से वृद्धावस्था मन्द हो जाती है अर्थात् अकाल में बुढ़ाई नहीं आती॥४९॥

**विधिरेष विकाराणामनुत्पत्तौ निदर्शितः। निजानामितरेषां तु पृथगेवोपदेक्ष्यते॥ ५०॥**

निज रोगों की अनुत्पत्ति से सम्बन्धित उपसंहार — यह उपर्युक्त विधियाँ इसलिए बतायी गई हैं कि निज व्याधियों की उत्पत्ति न हो। इतर—आगन्तुक-मानसिक आदि रोगों की उत्पत्ति न होने पावे इसकी विधि का अलग ( आगे ) उपदेश करेंगे॥ ५०॥

१. 'नस्तकर्म' यो.। २. 'यथायोग्यमत' च.। ३. 'चान्तमुपैति' ग.।

*ये भूतविषवाय्वग्निसंप्रहारादिसंभवाः। नृणामागन्तवो रोगाः प्रज्ञा तेष्वपराध्यति ॥ ५१ ॥
ईर्ष्याशोकभयक्रोधमानद्वेषादयश्च ये। मनोविकारास्तेऽप्युक्ताः सर्वे प्रज्ञापराधजाः ॥ ५२ ॥

## ( ७ ) आगन्तुज तथा मानसिक रोगों के हेतु तथा चिकित्सा
## ( Aetiology & Treatment of Endogenous & Mental Diseases )

आगन्तुज तथा मानसिक रोगों का कारण प्रज्ञापराध — भूत लगने से, विष-भक्षण से, झञ्झावात से, अग्नि में जल जाने से तथा आघात लगने से होने वाले आगन्तुक रोग और ईर्ष्या, शोक, भय, क्रोध, अहंकार और द्वेष आदि मन के विकार ( मानसिक रोग ), ये सभी प्रज्ञापराध से ही उत्पन्न माने जाते हैं ॥ ५१–५२ ॥

**विमर्श**—'समं बुद्धिर्हि पश्यति' अर्थात् जो वस्तु जैसी है उसे ठीक उसी रूप में समझना बुद्धि का कार्य है। यदि वस्तु की जानकारी ठीक रूप में न हो तो बुद्धि का दोष माना जाता है। संक्षेप में बुद्धि, धैर्य, स्मरणशक्ति के नष्ट या विकृत हो जाने से मनुष्य जो अनुचित कार्य करते हैं वे सभी प्रज्ञापराधजन्य माने जाते हैं, यथा—'धीधृतिस्मृतिविभ्रष्टः कर्म यत्कुरुतेऽशुभम्। प्रज्ञापराधं तं विद्यात्सर्वदोषप्रकोपकम् ॥' ( च. शा. अ. १ )। तात्पर्य यह है कि आगन्तुक तथा मानसिक रोग प्रज्ञापराध से ही होते हैं।

*त्यागः प्रज्ञापराधानामिन्द्रियोपशमः स्मृतिः। देशकालात्मविज्ञानं सद्वृत्तस्यानुवर्तनम् ॥
आगन्तूनामनुत्पत्तावेष मार्गो निदर्शितः। प्राज्ञः प्रागेव तत् कुर्याद्धितं विद्याद्यदात्मनः॥५४॥

आगन्तुक रोगों की अनुत्पत्ति का उपाय — प्रज्ञापराधों का त्याग करना, इन्द्रियों में शान्ति-भाव रखना, अर्थात् इन्द्रियों को अपने वश में रखना, स्मरणशक्ति ठीक रखना, देश, काल और अध्यात्म-ज्ञान का चिन्तन करना और सद्वृत्त का पालन करना, ये सभी आगन्तुक रोगों के उत्पन्न न होने देने का मार्ग है। बुद्धिमान् व्यक्ति को रोगोत्पत्ति होने से पहले ही ऐसे कार्य करने चाहिये जिनसे अपना हित हो सके ॥ ५३–५४ ॥

*आप्तोपदेशप्रज्ञानं प्रतिपत्तिश्च[1] कारणम्। विकाराणामनुत्पत्तावुत्पन्नानां च शान्तये ॥५५॥

आप्तोपदेश-पालन से लाभ — आप्त पुरुषों के उपदेशों का प्रज्ञान ( विशेष रूप से ज्ञान करना ) और ज्ञान कर उसके अनुसार प्रतिपत्ति करना ( ठीक प्रकार से उसका पालन करना ), ये दो कारण मनुष्यों को रोगों की उत्पत्ति से बचाते हैं और उत्पन्न रोगों को शीघ्र ही शान्त करते हैं ॥ ५५ ॥

*पापवृत्तवचःसत्त्वाः सूचकाः कलहप्रियाः। मर्मोपहासिनो लुब्धाः परवृद्धिद्विषः शठाः ॥५६॥
परापवादरतयश्चपला रिपुसेविनः। निर्घृणास्त्यक्तधर्माणः परिवर्ज्या नराधमाः ॥ ५७ ॥

साथ न करने योग्य पुरुष — वृत्त ( कार्य, आचरण ), वचन और मन से पापमय, चुगलखोर, कलहप्रिय ( झगड़ालू ), मर्मवेधी उपहास करने वाले, लोभी, दूसरे की उन्नति देख कर सहन न कर सकने वाले, शठ ( धूर्त ), दूसरे की निन्दा करने में ही तत्पर, चञ्चल, अपने शत्रु की सेवा में संलग्न, दयारहित तथा अपने धर्म को छोड़ देने वाले अधम मनुष्यों का साथ नहीं करना चाहिए ॥ ५६–५७ ॥

---

१. 'आप्तोपदेशः प्रज्ञानम्' इति पा.। 'आप्तानामुपदेशस्य प्रकर्षेण ज्ञानं, प्रतिपत्तिरुपदिष्टार्थस्य सम्यगवबोधः', चक्रः। 'आप्तोपदेशः प्रज्ञानां प्रतिपत्तिश्च' ग.। 'प्रज्ञानां प्रमाणसिद्धानां बुद्धीनां कर्त्रीणां प्रतिपत्तिः प्रतीतिः, प्रमया बुद्ध्या यत् प्रतिपद्यते सा' गङ्गाधरः।

२. 'परनारीप्रवेशिनः' यो.।

**❀ बुद्धिविद्यावयःशीलधैर्यस्मृतिसमाधिभिः । वृद्धोपसेविनो वृद्धाः स्वभावज्ञा गतव्यथाः ॥ सुमुखाः सर्वभूतानां प्रशान्ताः शंसितव्रताः। सेव्याः सन्मार्गवक्तारः पुण्यश्रवणदर्शनाः ॥५९॥**

साथ करने योग्य पुरुष — जो पुरुष बुद्धि, विद्या, अवस्था, शील, धीरता, स्मरणशक्ति और समाधि में वृद्ध ( अर्थात् श्रेष्ठ ), वृद्धजनों की सेवा करने वाले, दूसरे के स्वभाव को जानने वाले, शारीरिक एवं मानसिक दुःखों से रहित या शंकारहित, सुमुख तथा शान्त हों, जो कहते हों उसका सर्वथा पालन करते हों, प्राणिमात्र को अच्छे मार्गों का उपदेश करते हों और जिनकी गाथा सुनने से तथा जिनका दर्शन करने से पुण्य होता हो ऐसे महापुरुषों का साथ करना चाहिए ॥

**❀ आहाराचारचेष्टासु सुखार्थी प्रेत्य चेह च । परं प्रयत्नमातिष्ठेद् बुद्धिमान् हितसेवने ॥६०॥**

सदा हित सेवन करना चाहिये — इस संसार में और मरने के बाद सुख की इच्छा रखने वाले बुद्धिमान् पुरुष को चाहिए कि वह आहार, आचार और सभी प्रकार की चेष्टाओं में हित-कारक वस्तु के सेवन में अधिक प्रयत्न करे ॥ ६० ॥

**❀ न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम्। नामुद्गयूषं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना[1] ॥६१॥**

उदाहरणार्थ दधि का प्रकरण — रात्रि में दधि नहीं खाना चाहिए, बिना घी, बिना चीनी, बिना मूँग की दाल, बिना मधु, गरम करके, और बिना आँवला मिलाए हुए दही नहीं खाना चाहिए ॥ ६१ ॥

**विमर्श**—कुछ लोग केवल दधि का सेवन रात्रि में मना करते हैं पर रात्रि में भी घृत, चीनी, मूँग की दाल, मधु, आँवला, इनमें किसी एक का मिश्रण कर खा सकते है, ऐसा कुछ लोग कहते हैं किन्तु यह अर्थ युक्तिसंगत नहीं है क्योंकि—'अलक्ष्मीदोषयुक्तत्वान्नक्तं तु दधि वर्जितम् । श्लेष्मलं स्यात् ससर्पिष्कं दधि मारुतसूदनम् ॥' (चरके क्वचिदधिकः पाठः) यहाँ पर अलक्ष्मी दोषयुक्त होने से रात्रि में दधि खाना सर्वथा निषिद्ध है । यदि केवल दधि का सेवन किया जाय तो वह कफकारक होता है इसीलिए केवल दधि का खाना निषिद्ध है । केवल दधि खाना पित्त को अर्थात् अग्नि को तीव्र नहीं करना, इससे आहार का पाचन नहीं होता । जतुकर्ण ने भी—'नाश्नीयाद्दधि नक्तमुष्णं वा' ऐसा अलग पाठ कर—'न घृतमधुशर्करामुद्गामलकैर्विना', ( चक्र० ) से दिन में केवल दधि खाना और रात्रि में तो सर्वथा मना किया है। सुश्रुत में दधि का सेवन ऋतु के अनुसार भी मना किया गया है यथा—'शरद् ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशो दधि गर्हितम् । हेमन्ते शिशिरे चैव, वर्षासु दधि शस्यते ॥' ( सु. सू. अ. ४५ )। इसका प्रधान कारण यह माना जाता है कि दधि स्वभाव से अभिष्यन्दि होता है जिससे कफ को अधिक मात्रा में बढ़ाता है, रात्रि भी स्वभाव से कफवर्धक होती है, दोनों का संयोग होने पर कफ की मात्रा इतनी अधिक बढ़ जाती है कि अनेक प्रकार के रोग हो जाते हैं, जिनका विवरण आगे के श्लोक से स्पष्ट होता है । **चक्रपाणि** ने केवल रात्रि में गरम दधि का सेवन निषिद्ध किया है और घृत इत्यादि के साथ रात्रि में भी दधिसेवन का विधान बताया है । इसी स्थान के आठवें अध्याय में सद्वृत्त का वर्णन करते हुए आचार्य ने 'न नक्तं दधि भुञ्जीत' से रात्रि में दधि खाने का सर्वथा निषेध किया है ।

**ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपाण्ड्वामयभ्रमान् । प्राप्नुयात् कामलां चोग्रां विधिं हित्वा दधिप्रियः॥**

दधिसम्बन्धी उपसंहार — दधि खाने के जो नियम बताये गये हैं उन नियमों को छोड़कर

---

१. अस्याग्रे—'अलक्ष्मीदोषयुक्तत्वान्नक्तं तु दधिवर्जितम् । श्लेष्मलं स्यात् ससर्पिष्कं दधिमारुत-सूदनम् ॥ न च संधुक्षयेत् पित्तमाहारं च विपाचयेत् । शर्करासंयुतं दद्यात्तृष्णादाहनिवारणम् ॥ मुद्ग-सूपेन संयुक्तं दद्याद्रक्तानिलापहम् । सुरसं चाल्पदोषं च क्षौद्रयुक्तं भवेद्दधि ॥ उष्णपित्तास्रकृद्दोषान् धात्रीयुक्तं तु निर्हरेत् ॥' इति क्वचिदधिकः पाठो लभ्यते ।

मनमाने ढंग से दधि खाने वाले मनुष्यों को ज्वर, रक्तपित्त, वीसर्प, कुष्ठ, पाण्डु, भ्रम और कामला रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ६२ ॥

तत्र श्लोकाः—

**वेगा वेगसमुत्थाश्च रोगास्तेषां च भेषजम्। येषां वेगा विधार्याश्च यदर्थं यद्धिताहितम् ॥६३॥**
**उचिते चाहिते वर्ज्ये सेव्ये चानुचिते क्रमः। यथाप्रकृति चाहारो मलायनगदौषधम् ॥६४॥**
**भविष्यतामनुत्पत्तौ रोगाणामौषधं च यत्। वर्ज्याः सेव्याश्च पुरुषा धीमताऽऽत्मसुखार्थिना[1]॥**
**विधिना दधि सेव्यं च येन यस्मात्तदत्रिजः। नवेगान्धारणेऽध्याये सर्वमेवावदन्मुनिः ॥६६॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने स्वस्थवृत्तचतुष्के नवेगान्धारणीयो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

अध्यायगतविषय का उपसंहार — आत्रेय मुनि ने इस 'नवेगान्धारणीय' अध्याय में वेग, वेगों को रोकने से उत्पन्न होने वाले रोग और उनकी चिकित्सा, धारणीय वेग, व्यक्तिभेद से हितकर और अहितकर वस्तुओं का वर्णन, चिर-अभ्यस्त अहित वस्तुओं के त्याग और अनभ्यस्त हितकर वस्तुओं के सेवन का क्रम, प्रकृति के अनुसार आहार का सेवन, मलमार्ग तथा उनमें होने वाले रोगों की चिकित्सा, रोग उत्पन्न न हो सकें इसके लिए विभिन्न विधियों का वर्णन, उत्पन्न हुए रोगों की सामान्य औषधि, सुख चाहने वाले बुद्धिमान पुरुषों के लिये असंगति और संगति के योग्य पुरुषों का परिगणन तथा सकारण दधिसेवन की विधियों का उल्लेख किया है ॥ ६३-६६ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में स्वस्थचतुष्क-विषयक 'नवेगान्धारणीय' नामक सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

# अथाष्टमोऽध्यायः

## अथात इन्द्रियोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद 'इन्द्रियोपक्रमणीय' नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—स्वस्थवृत्तचतुष्क का उपसंहार करने से पहले अस्वास्थ्य के मूल कारण असात्म्येन्द्रि-यार्थ-संयोग की व्याख्या आवश्यक है जिसमें इन्द्रिय तथा इन्द्रियार्थ क्या वस्तु है यह बताने के लिए पहले यह जानना आवश्यक है कि आहार, आचार तथा चेष्टायें इन्द्रियों के ही अधीन हैं अतः सर्वप्रथम इन्द्रिय-सम्बन्धि-ज्ञान करना अत्यन्त आवश्यक है। यह अध्याय 'स्वस्थवृत्तचतुष्क' का उपसंहारात्मक अध्याय है क्योंकि आहार-विहार तथा चेष्टाएँ ही स्वस्थवृत्त के मुख्य विषय हैं और ये विषय इन्द्रियाधीन होते हैं।

*** इह खलु पञ्चेन्द्रियाणि, पञ्चेन्द्रियद्रव्याणि, पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानानि, पञ्चेन्द्रियार्थाः, पञ्चेन्द्रियबुद्धयो भवन्ति, इत्युक्तमिन्द्रियाधिकारे ॥ ३ ॥**

### ( १ ) पञ्चपञ्चक ( Five Pentads )

पञ्चपञ्चक का वर्णन — इस 'इन्द्रियोपक्रमणीय' अध्याय में १. पाँच (ज्ञान) इन्द्रियाँ

१. 'धीमता ये सुखार्थिना' यो.।

( श्रोत्र, स्पर्शन चक्षु, रसन घ्राण, तथा इन्द्रियाँ ), २. पाँच इन्द्रियों के द्रव्य ( आकाश, वायु, तेज, जल, पृथिवी ), ३. पाँच इन्द्रियों के अधिष्ठान (स्थान, जैसे—कान, त्वचा, नेत्र, जिह्वा, नासिका), ४. पाँच इन्द्रियों के अर्थ ( विषय, जैसे—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) और ५. पाँच इन्द्रियों की बुद्धि ( ज्ञान, जैसे—शब्दज्ञान, स्पर्शज्ञान, रूपज्ञान, रसज्ञान और गन्धज्ञान ) इन पाँच पञ्चकों का वर्णन किया गया है। इस प्रकार यह इन्द्रियाधिकार में कहा गया है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—'इह खलु' से यह संकेत किया गया है कि आयुर्वेदशास्त्र में इन्द्रियों के विचार-प्रस्ताव में पञ्चपञ्चक का ही वर्णन किया गया है। यद्यपि मन भी छठी इन्द्रिय है पर उसका वर्णन इस प्रस्ताव में नहीं किया गया है। आचार्य ने स्वयं अन्यत्र मन को छठी इन्द्रिय माना है, जैसे—'मधुरो रसः षडिन्द्रियप्रसादनः' ( सु. अ. २६ )। अतः यहाँ केवल प्रत्यक्ष-ग्राहक पाँच इन्द्रियों का ही वर्णन किया गया है। मन अतीन्द्रिय है अतः इसका यहाँ परिगणन नहीं किया गया है। यद्यपि पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ भी अतीन्द्रिय हैं जैसा कि कहा गया है कि जिन इन्द्रियों से प्रत्यक्ष ज्ञान होता है वे इन्द्रियाँ अप्रत्यक्ष हैं अर्थात् भौतिक इन्द्रियाधिष्ठान प्रत्यक्ष है, उसी से लोक में इन्द्रियों का भी प्रत्यक्ष जाना जाता है। इन्द्रिय शब्द का अर्थ—'इन्द्रियमिन्द्रलिङ्ग-मिन्द्रदृष्टमिन्द्रसृष्टमिन्द्रजुष्टमिन्द्रदत्तमिति वा' ( पाणि. अष्टा. ५-२-९३ )। 'इन्द्रस्यात्मनो लिङ्गमनु-मापकम्, इन्द्रेणात्मना दृष्टं, मम चक्षुर्मम श्रोत्रमित्यादिक्रमेण ज्ञातम्। इन्द्रेण ईश्वरेण सृष्टम्। इन्द्रेण जुष्टं वा, इत्याद्यर्थेषु इन्द्रशब्दात् निपातनात् घः-ज्ञानकर्मसाधनम् इति' ( शब्दकल्पद्रुमः )। इस व्युत्पत्ति को जैन, बौद्ध आदि ने भी स्वीकार किया है परन्तु माठरवृत्ति जैसे प्राचीन वैदिक दर्शन-ग्रन्थ में इन्द्रिय शब्द की निरुक्ति इससे भिन्न है, यथा—'इन्-इति विषयाणां नाम, तान् इनः विषयान् प्रति द्रवन्तीति इन्द्रियाणि' ( माठर. का. २६ )। मूल इन्द्र शब्द का अर्थ ऐश्वर्यवान् होना है। सामान्य रूप से इस व्युत्पत्ति में उसका अर्थ आत्मा लिया जाता है।

**॥ अतीन्द्रियं पुनर्मनः सत्त्वसंज्ञकं चेत इत्याहुरेके, तदर्थात्मसंपत्तदायत्तचेष्टं[1] चेष्टाप्रत्यय-भूतमिन्द्रियाणाम् ॥ ४ ॥**

मनसम्बन्धी विषय-प्रारम्भ — और सत्त्वसंज्ञक मन अतीन्द्रिय है, इसे कुछ लोग 'चेतः' कहते हैं। इस मन का व्यापार अपने सुख-दुःखादि विषय और आत्मा की सम्पत् ( श्रेष्ठता ) के अधीन है तथा यह सभी इन्द्रियों की चेष्टाओं का प्रधान कारण है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—मन को अतीन्द्रिय कहा गया है। 'अतीन्द्रिय' शब्द के दो अर्थ होते हैं, जैसे—'इन्द्रियातिक्रान्तमिन्द्रियातिरिक्तं वा।' अर्थात् १. इन्द्रियों का अतिक्रमण करके अथवा, २. इन्द्रियों से अतिरिक्त। आयुर्वेद शास्त्र में इन्द्रियों को भौतिक कहा गया है, जैसे—'भौतिकान्यस्मिन् शास्त्रे इन्द्रियाणि।' परन्तु 'मन' को भौतिक नहीं कहा गया। इस प्रकार इन्द्रियातिक्रान्तत्व स्पष्ट है। 'प्रतिनियतविषयकाणीन्द्रियाणि' अर्थात् प्रत्येक इन्द्रिय का विषय नियत है, जैसे—श्रवण का शब्द, त्वचा का स्पर्श, चक्षु का रूप, रसना का रस, घ्राणका गन्ध, परन्तु मन का विषय नियत नहीं है। अर्थात् मन अपने चिन्त्यादि विषयों के साथ-साथ इन्द्रियों के विषय को भी ग्रहण करता है। इसके अतिरिक्त इन्द्रियाँ मन के विना किसी प्रकार अपने विषय के ग्रहण में समर्थ नहीं होतीं। इस

---

१. 'तदिति मनः, तस्यार्थो मनोर्थः, स च सुखादिभिश्चिन्त्यविचार्यादिश्च; आत्मा चेतनप्रति-सन्धाता; अनयोः संपत्तदर्थात्मसंपत्; एतदायत्ता चेष्टा व्यापारो यस्य तत्तथा। तत्रार्थसंपत् सुखादीनां सन्निकर्षश्चिन्त्यादीनामाभिमुख्यं च, आत्मसंपदर्थग्रहणे प्रयत्नशालित्वं; मनश्चेष्टा च सुखादिज्ञानं तथा चिन्त्यचिन्तनादि तथा चक्षुरादीन्द्रियप्रेरणं च, इन्द्रियाणां चक्षुरादीनां या चेष्टा स्वविषयरूपादिज्ञान-लक्षणा, तत्र प्रत्ययभूतं कारणभूतं मन इति योज्यं' चक्रः।

प्रकार मन का इन्द्रियातिक्रान्तत्व स्पष्ट है। वृद्ध वाग्भट ने निम्नलिखित सूत्र द्वारा इसे और स्पष्ट कर दिया है—'अतीन्द्रियं तु मनः सर्वार्थैरन्वयात् तद्योगेन पञ्चेन्द्रियाणामर्थप्रवृत्तेः बुद्धिकर्मेन्द्रियोभयकत्वाच्च इति'। इन्दु ने भी यही कहा है—'अतीन्द्रियमित्यतिक्रान्तेन्द्रियस्वरूपम्' अर्थात् इन्द्रिय-स्वरूप को अतिक्रान्त कर जाने के कारण 'मन' अतीन्द्रिय है। अतिरिक्त इन्द्रियत्व इसमें इस प्रकार है कि यह केवल बुद्धीन्द्रिय ही नहीं किन्तु कर्मेन्द्रिय भी है, क्योंकि यह उभयेन्द्रिय-प्रयोजक है, अतः यह ज्ञानेन्द्रिय तथा कर्मेन्द्रिय दोनों से अतिरिक्त दोनों का प्रयोजक है।

'सत्त्व' और 'चेतः' ये दो पर्याय मन के हैं। विभिन्न शब्दों के होते हुए भी एक ही अर्थ का प्रतिपादकत्व जिसमें होता है उसे 'पर्याय शब्द' कहते हैं, यथा—'भिन्नानुपूर्वीकत्वे सति एकार्थप्रतिपादकत्वं पर्यायत्वम्।' मन के व्यापार को उसके अर्थसम्पत् और आत्मसम्पत् के अधीन कहा गया है। इसका तात्पर्य यह है कि मन का व्यापार मन के विषय-रूपादि तथा चिन्त्यादि एवं उसके आत्मसम्पत् प्रयत्न आदि की उपस्थिति में ही संभव है। अर्थात् जब तक रूपादि विषय न हों तथा प्रयत्नादि चेतना के लक्षण नहीं हों तब तक मन का व्यापार संभव नहीं। इसके अतिरिक्त मन को सभी इन्द्रियों की चेष्टा ( व्यापार ) का मूल कहा गया है। इसका अभिप्राय यह है कि रूपादि विषयों की उपस्थिति में चेतना शरीरस्थ मन-इन्द्रियों द्वारा अपने आत्मसम्पत् प्रयत्न आदि व्यापार में समर्थ होता है और इन्द्रियाँ भी जब मनः-समधिष्ठित होती हैं तब अपने अर्थ के ग्रहण में समर्थ होती हैं। इसी से मन को इन्द्रियों के व्यापार का मूल ( प्रत्ययभूत ) कहा गया है। महाभारत शान्तिपर्व में कहा गया है कि—'चक्षुः पश्यति रूपाणि मनसा न च चक्षुषा। मनसि व्याकुले चक्षुः पश्यन्नपि न पश्यति॥ यथेन्द्रियाणि सर्वाणि पश्यन्तीत्यभिचक्षते। न चेन्द्रियाणि पश्यन्ति मन एवात्र पश्यति॥'

**ॐ स्वार्थेन्द्रियार्थसङ्कल्पव्यभिचरणाच्चानेकमेकस्मिन् पुरुषे सत्त्वं, रजस्तमःसत्त्वगुणयोगाच्च; न चानेकत्वं, न[1]ह्येकं ह्येककालमनेकेषु प्रवर्तते; तस्मान्नैककाला सर्वेन्द्रियप्रवृत्तिः॥५॥**

मन एक है अनेक नहीं — एक पुरुष में सत्त्व ( मन ) यद्यपि अपने चिन्त्य, ऊह्य आदि भिन्न-भिन्न विषयों से, चक्षु आदि इन्द्रियों के नाना रूपादि विषयों से, संकल्पों से तथा सत्त्व, रज और तम इन गुणों से अनेक सा दिखाई देता है तथापि वह तात्त्विक दृष्टि से एक ही है और अणु भी है, क्योंकि अणु और एक होने से ही वह एक समय में अनेक विषयों को एक साथ नहीं ग्रहण करता, इसी कारण चक्षु आदि इन्द्रियाँ एक समय में अपने-अपने विषयों को एक साथ नहीं ग्रहण कर पाती हैं॥ ५॥

**विमर्श**—चिन्त्य, विचार्य, ऊह्य, ध्येय, सङ्कल्प आदि मन के विषय हैं। इस प्रकार मन तथा इन्द्रियों का विषय एक नहीं अनेक हैं। इन्द्रियाँ मन के अपने अर्थ को कदापि ग्रहण नहीं कर सकतीं। मन एक और अणु परिमाण वाला है। परन्तु व्यभिचार में विषयों के अनेक होने से अनेक प्रतीत होने लगता है। अर्थात् जब मन धर्म की चिन्ता करता है तब धार्मिक मन, जब काम की चिन्ता करता है तब कामी मन, इसी प्रकार रूप ग्रहण के समय रूपग्राहक, गन्धग्रहण के समय गन्धग्राहक आदि परस्पर-भिन्न प्रतीत होता है। इसी प्रकार सङ्कल्प में भी समझना चाहिए। सात्त्विक मन, राजस मन, तामस मन की भिन्नता भी इसी प्रकार प्रतीत होती है। जैसे—एक ही देवदत्त विभिन्न कार्य करता हुआ विभिन्न नामों से पुकारा जाता है वैसे ही मन भी एक होता हुआ विभिन्न प्रतीत होता है। अतः मन अनेक एवं महत् परिमाण वाला नहीं है किन्तु एक और अणु परिमाण वाला है जैसा कि बताया गया है—'अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ'

---

१. 'नाण्वेकं ग. 'न चानेकं ह्येककालं प्रवर्तते' यो.।

( च. शा. १ )। यदि मन को महत् और अनेक माना जाय तो महत ( व्यापक ) होने तथा अनेक होने से अनेक इन्द्रियों से एक साथ सम्पर्क होने पर एक समय में ही अनेक ज्ञान होना चाहिए पर ऐसा होता नहीं है। अतः मन को अणु परिमाणवाला तथा एक माना जाता है। महर्षि गौतम ने भी एक समय में एक ही ज्ञान होने के कारण मन को एक ही माना है, यथा—'ज्ञानायौगपद्यादेकं मनः' ( न्या. द. ३, २, ६ )। इसी बात का समर्थन महर्षि कणाद ने भी किया है, यथा—'प्रयत्नायौगपद्याज्ज्ञानायौगपद्याच्चैकमिति' ( वै. द. ३, २, ३ )। अर्थात् एक समय में एक ही प्रयत्न तथा एक ही ज्ञान होने के कारण मन एक है। श्री विश्वनाथ भट्टाचार्य ने भी अपनी कारिकावली में ज्ञानों के एककालिक न होने से मन को एक और अणु माना है। यद्यपि कक्षा में अध्ययन करता हुआ छात्र एक साथ अध्यापक का अध्यापन सुनता, समझता और लिखता भी है इससे एक काल में अनेक इन्द्रियों की प्रवृत्ति देखी जाती है। पर यह ज्ञान सामान्यतः होता है। जब तल्लीनता के साथ उन-उन इन्द्रियों को अपने-अपने विषय में प्रवृत्त कराया जाता है तो ऐसा नहीं होता है, अथवा इन अनेक इन्द्रियों की प्रवृत्ति क्रम से होती है यह प्रवृत्ति इतनी शीघ्र होती है कि एक क्रिया से दूसरी क्रिया का व्यवधान ज्ञान नहीं होता है। **चक्रपाणि** के अनुसार जैसे कि एक सूआ से १०० कमल के पत्रों को छेदा जाय तो एक पत्र के बाद ही दूसरा पत्र छेदा जाता है पर ज्ञान होता है कि एक साथ सहसा सभी पत्रों को छेदा गया है। तात्पर्य यह है कि जैसे कोमल कमल-पत्रों के छेदन का व्यवधान-काल अति सूक्ष्म होता है अतः ज्ञात नहीं होता है उसी प्रकार अध्ययन-काल में छात्र प्रथम सुनता है, तब ज्ञान करता है, तब लिखता है, तब उसे देखता है, इसीलिए लिखते हुए, शब्द सुनने पर भी यदि उसे ठीक ज्ञान नहीं होता है तो लिखना बन्द करना पड़ता है और पुनः अध्यापक से पूछना पड़ता है। इसीलिए ऊपर के सूत्र में बताया गया है कि सभी इन्द्रियों की प्रवृत्ति एक साथ नहीं होती है। इसी आधार पर मन का लक्षण भी आचार्यों ने किया है—'युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम्' अर्थात् एक साथ सभी ज्ञानों अर्थात् इन्द्रियों की प्रवृत्ति का न होना ही मन का लक्षण है। यही बात योगवासिष्ठ में भी कही गई है, यथा—'यथा गच्छति शैलूषो रूपाण्येकस्तथैव हि। मनो नामान्यनेकानि धत्ते कर्मान्तरं व्रजन् ॥' अर्थात् जैसे एक ही नट ( बहुरूपिया ) अनेक रूप धारण कर अनेक नामों को प्राप्त करता है पर रहता है वह एक ही, इसी प्रकार भिन्न-भिन्न इन्द्रियों में भिन्न-भिन्न विषयों के संयोग से मन के भी नाम अनेक होते हैं, जैसे—सात्त्विक मन, राजस मन, तामस मन आदि, पर रहता है वह एक ही। इसी बात को आगे के गद्य से स्पष्ट किया गया है।

***यद्गुणं चाभीक्ष्णं पुरुषमनुवर्तते सत्त्वं तत्सत्त्वमेवोपदिशन्ति मुनयो बाहुल्यानुशयात्[1]॥**

बाहुल्य ( अधिकता ) के अनुसार सात्त्विकादि-वर्गीकरण — जिस गुण वाला सत्त्व ( मन ) बार-बार पुरुष पर अनुवर्तन करता है, उस पुरुष के मन को मुनि लोग उसी गुण से युक्त बताते हैं॥

**विमर्श**—'व्यपदेशस्तु भूयसा' तथा 'उत्कर्षेण व्यपदेशः' के अनुसार ही मन के सात्त्विक, राजस और तामस नामकरण किये गये हैं। यद्यपि मन त्रिगुणात्मक है पर मनुष्य में जिस गुण विशेष से मन का सान्निध्य होता है उसी के अनुसार उसका नाम पड़ जाता है। यह नामकरण ऋषियों ने 'भूयसा व्यपदेशः' के आधार पर किया है।

---

१. 'येन गुणेन सत्त्वादिना युक्तं यद्गुणम्, अभीक्ष्णं पुनःपुनः, सत्त्वं मनः, अनुवर्तते अनुबध्नाति, तत्सत्त्वं सात्त्विकं राजसं तामसं वा उपदिशन्ति, बाहुल्यानुशयात् भूरिसंबन्धादित्यर्थः। एतदुक्तं भवति-सत्यपि गुणान्तरान्वये सत्त्वबाहुल्यात् सत्त्वकार्याणि सत्यशौचादीनि यस्य भवन्ति स सात्त्विक इति व्यपदिश्यते एवमपरमपि व्याख्येयम्।' इति चक्रः।

**⊛ मनःपुरःसराणीन्द्रियाण्यर्थग्रहणसमर्थानि भवन्ति ॥ ७ ॥**

इन्द्रियों के विषय-ग्रहण की प्रक्रिया — मनःपुरस्सर ( मन के अधीन, मन की प्रेरणा से, मन के साथ—आगे कर ) इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयों को ग्रहण करने में समर्थ होती हैं ॥ ७ ॥

**विमर्श**—मन का लक्षण शारीरस्थान में यह बताया गया है कि बिना मन के आत्मा, इन्द्रिय और विषय के रहते हुए भी ज्ञान नहीं होता है, यथा—'लक्षणं मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव च। सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षे न वर्तते। वैवृत्यान्मनसो ज्ञानं सान्निध्यात्तच्च वर्तते ॥' इससे यह स्पष्ट है कि मन को आगे कर अर्थात् मन के साथ ही इन्द्रियाँ कार्य करने में प्रवृत्त होती हैं। इसी बात को 'बृहदारण्यकोपनिषद्' में भी बताया गया है—'अन्यत्रमना अभूवं नादर्शम्, अन्यत्रमना अभूवं नाश्रौषम्, मनसा ह्येव पश्यति मनसा शृणोति ॥' अर्थात् मेरा मन अन्यत्र था इसलिए मैंने नहीं देखा, मेरा मन अन्यत्र था अतः मैंने नहीं सुना, मन से ही यह आत्मा देखता और सुनता है। तात्पर्य यह है कि नेत्र से रूप का तथा कान से शब्द का सम्पर्क होने के समय, नेत्र और कान से मन सम्बद्ध नहीं था अतः न नेत्र द्वारा रूप देखा गया और न कान द्वारा शब्द सुना गया।

**⊛ तत्र चक्षुः श्रोत्रं घ्राणं रसनं स्पर्शनमिति पञ्चेन्द्रियाणि ॥ ८ ॥**

**( १ )** पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ — इस प्रकरण में चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, रसन, स्पर्शन ये पाँच इन्द्रियाँ बताई गई हैं ॥ ८ ॥

**विमर्श**—विषयों के ग्रहण करने के साधनभूत द्वार का नाम इन्द्रिय है। यह बात 'शब्द-स्तोम' में बतायी गयी है, यथा—'इन्द्रस्य प्रत्यगात्मनो लिङ्गमनुमापकं तेन दृष्टं मम चक्षुर्मम श्रोत्र-मित्येवमभिमतम्, इन्द्रेण ईश्वरेण सृष्टं प्रणीतं वा इत्यर्थे इन्द्र + घः। 'आत्मनो विषयोपलब्धिकरण-मीश्वरसृष्टेषु ज्ञानकर्मसाधनेषु चक्षुरादिषु ॥' इस प्रकार 'चष्टे रूपं प्रकाशयति बुध्यतेऽनेनेति वा चक्षुः' रूप का प्रकाश या ग्रहण करने वाली चक्षु इन्द्रिय, 'शृणोत्यनेन श्रोत्रम्' शब्द को सुनने वाली श्रोत्र इन्द्रिय, 'जिघ्रत्यनेन घ्राणम्' गन्ध का ग्रहण करने वाली घ्राण इन्द्रिय, 'रस्यतेऽनेनेति रसनम्' रस का ग्रहण करने वाली रसन इन्द्रिय, 'स्पृशत्यनेनेति स्पर्शनम्' स्पर्श का ग्रहण करने वाली स्पर्शन इन्द्रिय, ये पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। कर्मेन्द्रियाँ भी पाँच होती हैं पर उनका यहाँ ग्रहण नहीं किया गया है क्योंकि प्रधान ये ही पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। इन ज्ञानेन्द्रियों में भी सर्वप्रधान चक्षु है, यथा—'चक्षुः प्रधानं सर्वेषामिन्द्रियाणां विदुर्बुधाः। यतन्तीहारयुक्तानां ज्योतिषामिव भास्करः ॥ चक्षूरक्षायां सर्वकालं मनुष्यैर्यत्नः कर्तव्यो जीविते यावदिच्छा। व्यर्थो लोकोऽयं तुल्यरात्रिन्दिवानां, पुंसामन्धानां विद्यमानेऽपि वित्ते ॥' अतः इन पाँचों में सर्वप्रथम चक्षु का ही ग्रहण किया गया है। स्पर्श-इन्द्रिय सभी इन्द्रियों में व्यापक है अतः सबके अन्त में पढ़ी गयी है।

**⊛ पञ्चेन्द्रियद्रव्याणि—खं वायुर्ज्योतिरापो भूरिति ॥ ९ ॥**

**( २ )** पाँच ज्ञानेन्द्रियों के पाँच द्रव्य ( मुख्यतः निर्माणवस्तु ) — ख ( आकाश ), वायु, ज्योति ( अग्नि ), अप् ( जल ), भू ( पृथिवी ), ये पाँचों इन्द्रियों के क्रमशः पाँच द्रव्य हैं ॥ ९ ॥

**विमर्श**—इन्द्रियाँ आहङ्कारिक और भौतिक यह दो प्रकार की मानी जाती हैं। आहङ्कारिक इन्द्रियाँ, जैसे—'तस्मादव्यक्तान्महानुत्पद्यते तल्लिङ्ग एव तल्लिङ्गाच्च महतस्तल्लिङ्ग एवाहङ्कार उत्पद्यते। स च त्रिविधो वैकारिकस्तैजसो भूतादिरिति, तत्र वैकारिकादहङ्कारात् तैजससहायात् तल्लक्षणान्ये-वैकादशेन्द्रियाण्युत्पद्यन्ते।' (सु. शा. अ. १)। भौतिक इन्द्रियाँ, जैसे—'भौतिकानि चेन्द्रियाण्यायुर्वेदे वर्ण्यन्ते तथेन्द्रियार्थाः' ( सु. शा. अ. १ )। इन दोनों प्रकार की व्यवस्थाओं को देख कर यहाँ आयुर्वेददृष्ट्या इन्द्रियाँ भौतिक ही मानी गयी हैं। अतः इन इन्द्रियों की रचना में जिन द्रव्यों का विशेष उपयोग हुआ है उन्हें इन्द्रिय-द्रव्य माना जाता है, जैसे शब्द विषय को ग्रहण करने वाली

श्रवणेन्द्रिय की रचना में शब्दगुणात्मक आकाश द्रव्य का, स्पर्शेन्द्रिय के निर्माण में स्पर्शात्मक वायु का, रूपग्रहणशील चक्षु-इन्द्रिय की रचना में रूपात्मक तेज का, रसनेन्द्रिय की रचना में रसात्मक जल द्रव्य का तथा गन्धग्राहक घ्राण-इन्द्रिय की उत्पत्ति में गन्धात्मक पृथ्वी का विशेष उपयोग हुआ है। अपने-अपने विषयों को ही इन्द्रियाँ क्यों ग्रहण करती हैं इसका उत्तर सुश्रुत ने सुन्दर ढंग से दिया है, यथा—'इन्द्रियेणेन्द्रियार्थं हि स्वं स्वं गृह्णाति मानवः। नियतं तुल्ययोनित्वान्नान्येनान्यमिति स्थितिः॥' ( शा. अ. १ ) तथा आगे चल कर सुश्रुत ने शब्दतः पञ्चमहाभूतों से पाँच इन्द्रियों की उत्पत्ति मानी है, यथा—( १ ) 'आन्तरीक्षास्तु—शब्दः शब्देन्द्रियं सर्वच्छिद्रसमूहो विविक्तता च। ( २ ) वायव्यास्तु—स्पर्शः स्पर्शेन्द्रियं सर्वचेष्टासमूहः सर्वशरीरस्पन्दनं लघुता च। ( ३ ) तैजसास्तु—रूपं रूपेन्द्रियं वर्णः सन्तापो भ्राजिष्णुता पक्तिरमर्षस्तैक्ष्ण्यं शौर्यं च। ( ४ ) आप्यास्तु—रसो रसनेन्द्रियं सर्वद्रवसमूहो गुरुता शैत्यं स्नेहो रेतश्च। ( ५ ) पार्थिवास्तु—गन्धो गन्धेन्द्रियं सर्वमूर्तसमूहो गुरुता।' ( सु. शा. अ. १ )। इन्द्रियों के भौतिकत्व को स्पष्ट करने के लिए यहाँ पाँच द्रव्यों का उत्पत्ति-क्रम से नाम गिनाया गया है—अर्थात् सृष्टि के आदिकाल में—'आकाशाद्वायुर्वायोरग्निरग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी।' इसी क्रम से पञ्चमहाभूत की उत्पत्ति हुई थी और उसी क्रम से यहाँ भी परिगणन किया गया है।

*** पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानानि—अक्षिणी कर्णौ नासिके जिह्वा त्वक् चेति॥ १०॥**

**( ३ )** पाँच ज्ञानेन्द्रियों के पाँच अधिष्ठान ( स्थान ) — ( १ ) दोनों नेत्र, ( २ ) दोनों कान, ( ३ ) दोनों नाक, ( ४ ) जिह्वा, और ( ५ ) त्वचा, ये पञ्चेन्द्रियों के पाँच अधिष्ठान ( वासस्थान ) हैं॥ १०॥

**विमर्श**—ऊपर बताए हुए अवयव इन्द्रियों के रहने के स्थान हैं। ये अवयव इन्द्रियाँ नहीं हैं किन्तु इन्द्रियों के वासस्थान हैं। ये इन्द्रियाँ अपने इन स्थानों में रह कर विषयों को ग्रहण करती हैं। इन्हें ही इन्द्रिय माना जाय तो बहरे, अन्धे, दुष्ट प्रतिश्याय के रोगी और सुनबहरी के रोगी आदि को इन्द्रियों के रहते भी ज्ञान क्यों नहीं होता यह एक विकट प्रश्न हो जायगा। यदि इनको केवल अधिष्ठान माना जाता है तो अधिष्ठान के रहते इन्द्रियों के नष्ट होने पर विषयों का ज्ञान नहीं होता। इसी आशय से आचार्य ने बताया है—'यैरेव तावदिन्द्रियैः प्रत्यक्षमुपलभ्यते। तान्येव सन्ति चाप्रत्यक्षाणि' ( सू. अ. ११ )। अतः इन्द्रियाँ इन अधिष्ठानों से अतिरिक्त हैं जो स्वयं अतीन्द्रिय और अप्रत्यक्ष हैं।

*** पञ्चेन्द्रियार्थाः—शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः॥ ११॥**

**( ४ )** पाँच ज्ञानेन्द्रियों के पाँच अर्थ ( कार्य-विषय ) — ( १ ) शब्द, ( २ ) स्पर्श, ( ३ ) रूप, ( ४ ) रस, ( ५ ) गन्ध ये पाँच इन्द्रियों के पाँच अर्थ ( विषय ) हैं॥ ११॥

*** पञ्चेन्द्रियबुद्धयः—चक्षुर्बुद्ध्यादिकाः; ताः पुनरिन्द्रियेन्द्रियार्थसत्त्वात्मसन्निकर्षजाः, क्षणिकाः, निश्चयात्मिकाश्च। इत्येतत् पञ्चपञ्चकम्॥ १२॥**

**( ५ )** पाँच ज्ञानेन्द्रियों की पाँच इन्द्रिय बुद्धियाँ — चक्षु-बुद्धि आदि पाँच इन्द्रिय-बुद्धियाँ हैं। ये बुद्धियाँ इन्द्रिय और इन्द्रियों के अर्थ, मन और आत्मा के सन्निकर्ष ( संयोग ) से उत्पन्न होती हैं। ये बुद्धियाँ ( ज्ञान ) क्षणिक और निश्चयात्मिका भेद से दो प्रकार की होती हैं। इस प्रकार पञ्चपञ्चक का निर्देश कर दिया गया है॥ १२॥

**विमर्श**—यहाँ 'बुद्धि' शब्द 'ज्ञान' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। इन्द्रिय-बुद्धि का अर्थ इन्द्रिय-ज्ञान है। मन के साथ इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयों को ग्रहण करती हैं और वह विषय मन द्वारा विचारित होता है। इस प्रकार मन द्वारा विचार-काल में इन्द्रिय-बुद्धि अर्थात् इस इन्द्रिय से यह

विषय ग्रहण किया गया है यह ज्ञान किया जाता है। बाद में इन्द्रिय से गृहीत विषय गुणयुक्त है या दोषयुक्त है। यह गुणयुक्त ही है, या यह दोषयुक्त ही है, यह बात बुद्धि से निश्चय की जाती है जैसा कि आचार्य ने बताया है—'इन्द्रियेणेन्द्रियार्थो हि समनस्केन गृह्यते। कल्प्यते मनसा तूर्ध्वं गुणतो दोषतोऽथवा॥ जायते विषये तत्र या बुद्धिर्निश्चयात्मिका। व्यवस्यति तया वक्तुं कर्त्तुं वा बुद्धिपूर्वकम्॥' ( शा. अ. १ )। इस वाक्य से अनुमान, स्मृति, भ्रम, संशय आदि का निराकरण किया गया है। यहाँ केवल पाँच बुद्धियों का वर्णन किया गया है पर भिन्न-भिन्न वस्तुओं के संयोग और ज्ञान से ये बुद्धियाँ अनन्त होती हैं, अर्थात् जितने प्रकार के विषय होंगे उतने ही प्रकार की बुद्धि होगी, जैसे—चक्षुर्बुद्धि, घटबुद्धि, पटबुद्धि, पुस्तकबुद्धि आदि। इसी प्रकार सभी इन्द्रियों की बुद्धि ( ज्ञान ) के अनुसार उसके अनन्त भेद हो जाते हैं। संक्षेप में पाँच ही बुद्धियाँ होती हैं अर्थात् जो ज्ञान जिस बुद्धीन्द्रिय से सम्पादित होता है उसी नाम से कहा जाता है, जैसा कि आचार्य ने स्वयं कहा है, यथा—'या यदिन्द्रियमाश्रित्य जन्तोर्बुद्धिः प्रवर्तते। याति सा तेन निर्देशं मनसा च मनोभवा॥'

इन्द्रियसम्बन्धी पञ्चपञ्चक को निम्नांकित कोष्ठक में सुविधा के लिये संग्रह किया गया है:—

**इन्द्रिय-पञ्चपञ्चक** ( Five Pentads of Senses )

| **पञ्च-इन्द्रिय** (Five Senses) | **पञ्च-इन्द्रियद्रव्य** ( Five Sense-Materials) | **पञ्च-इन्द्रियअधिष्ठान** (Five Sense Organs ) | **पञ्च-इन्द्रिय-अर्थ** (Five Sense Objects) | **पञ्च-इन्द्रियबुद्धि** ( Five Sense-Perceptions) |
|---|---|---|---|---|
| १ श्रोत्र (Hearing) | ख ( आकाश ) | कर्ण ( दो कान ) ( Ears ) | शब्द ( Sound ) | श्रोत्रबुद्धि ( Hearing Centre in Brain) |
| २ स्पर्शन ( Touching ) | वायु | त्वचा ( Skin ) | स्पर्श ( Touch ) | स्पर्शनबुद्धि (Touch Centre in Brain) |
| ३ चक्षु ( Seeing ) | ज्योति ( अग्नि ) | अक्षि ( दो नेत्र ) ( Eyes ) | रूप ( Shape ) | चक्षुर्बुद्धि ( Visual Centre in Brain) |
| ४ रसन ( Tasting ) | अप् ( जल ) | जिह्वा ( Tongue ) | रस (Taste) | रसनबुद्धि ( Taste Centre in Brain) |
| ५ घ्राण ( Smelling ) | भू ( पृथिवी ) * | नासा ( Nose ) | गंध (Smell) | घ्राणबुद्धि ( Smell Centre in Brain) |

**मनो मनोऽर्थो बुद्धिरात्मा चेत्यध्यात्मद्रव्यगुणसंग्रहः शुभाशुभप्रवृत्तिनिवृत्तिहेतुश्च, द्रव्याश्रितं च कर्म, यदुच्यते क्रियेति॥ १३॥**

अध्यात्म-द्रव्यगुण-संग्रह ( वर्णन ) — मन, मन का अर्थ ( विषय ), बुद्धि ( चक्षुबुद्धि, श्रोत्र-बुद्धि, घ्राणबुद्धि, रसनाबुद्धि, स्पर्शबुद्धि ) और आत्मा, यह अध्यात्म द्रव्य एवं गुणों का संग्रह है। ये अध्यात्म द्रव्य शुभ और अशुभ विषयों की प्रवृत्ति और निवृत्ति में हेतु है। इसी प्रकार द्रव्य ( आत्मा ) के आश्रित कर्म भी शुभ और अशुभ कर्मों में प्रवृत्ति एवं निवृत्ति में कारण हैं। यहाँ कर्म से क्रिया का ग्रहण किया जाता है॥ १३॥

*. अंग्रेजी के तत्सम शब्द का अभाव है। Ether ( आकाश ), Air ( वायु ) etc आयुर्वेदिक वैज्ञानिकों को अमान्य हैं।

१. 'तत्र द्रव्याश्रितं कर्म' ग. 'द्रव्याश्रितं कर्म यदुच्यते सा क्रियेति' यो.।

**विमर्श**—मन और आत्मा यह दो अध्यात्म द्रव्य हैं और मन का विषय, चक्षुबुद्धि आदि पाँच अध्यात्म गुण हैं। ये ही शुभ-अशुभ कर्मों में मनुष्य को प्रवृत्त कराते है। अर्थात् जब ये रज और तम गुणभूयिष्ठ होते हैं तो अशुभ कर्मों में और सत्त्वगुणप्रधान होते हैं तो शुभ कर्मों में प्रवृत्ति और अशुभ कर्मों से निवृत्ति कराते हैं। यहाँ पर कर्म शब्द से पञ्चकर्म या धर्माधर्म का ग्रहण किया जाता है। जिस प्रकार अध्यात्म द्रव्य और गुण शुभाशुभ की प्रवृत्ति और निवृत्ति में कारण होते हैं, उसी तरह अध्यात्म कर्म भी कारण होते हैं। जो द्रव्य ( अध्यात्म द्रव्य ) आत्मा और मन के आश्रित है वह भी शुभाशुभ की प्रवृत्ति और निवृत्ति में कारण है। यद्यपि विमान-स्थान के आठवें अध्याय में क्रिया से निष्पन्न वस्तु को कर्म माना है पर यहाँ पर कर्म से क्रिया का ग्रहण किया जाता है। इसका संकेत 'कर्त्तव्यस्य क्रिया कर्म' के द्वारा इसी स्थान के पहले अध्याय में कर दिया गया है। तात्पर्य यह है कि आगे जो सद्वृत्त-निरूपण किया जायगा, उसका पालन करना मनुष्यमात्र का कर्त्तव्य होता है। उसकी अनुष्ठानरूपी क्रिया को अध्यात्म कर्म कहा जाता है।

**ॐ तत्रानुमानगम्यानां पञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मकानामपि सतामिन्द्रियाणां तेजश्चक्षुषि, खं श्रोत्रे, घ्राणे क्षितिः, आपो रसने, स्पर्शनेऽनिलो विशेषेणोपपद्यते; तत्र यद्यदात्मकमिन्द्रियं विशेषात्तत्तदात्मकमेवार्थमनुगृह्णाति, तत्स्वभावाद्विभुत्वाच्च ॥ १४ ॥**

इन्द्रिय-भेद से उनमें महाभूतों का आधिक्य तथा उनके अपने ही विषय-ग्रहण में हेतु—अनुमान के द्वारा ज्ञात करने योग्य सम्पूर्ण इन्द्रियार्थ यद्यपि पञ्चमहाभूतों के परिणाम के ही समुदायरूप है फिर भी विशेषरूप से चक्षु में तेज, श्रोत्र में आकाश, घ्राण में पृथ्वी, रसन में जल और स्पर्शन में वायु रहता है। एक-एक महाभूत एक-एक इन्द्रिय में प्रधान होता है और वह इन्द्रिय जिस-जिस महाभूत से बनी होती है उसी-उसी महाभूत के अर्थ ( विषय ) की ओर दौड़ती है अर्थात् उन-उन महाभूतों के विषयों को ग्रहण करती है, क्योंकि उन-उन इन्द्रियों का यह स्वभाव होता है और विभु होने के कारण भी इन्द्रियाँ अपने विषयों को ग्रहण करती हैं ॥ १४ ॥

**विमर्श**—यहाँ विभु का अर्थ शक्तिसम्पन्न है अर्थात् इन्द्रियों में यह शक्ति है कि वह अपने-अपने विषयों को ग्रहण करें। इन्द्रिय स्वयं अप्रत्यक्ष होती है क्योंकि उसे अतीन्द्रिय माना गया है, अतः केवल उसके कार्य-कलाप को देख कर ही अनुमान किया जाता है कि इन्द्रिय कोई वस्तु है। इसे आचार्य ने शारीरस्थान के पहले अध्याय में इसी प्रकार बताया है—'एकैकाधिकयुक्तानि खादीनामिन्द्रियाणि तु। पञ्चकर्मानुमेयानि येभ्यो बुद्धिः प्रवर्तते ॥' अनुमान का स्वरूप—'चक्षुर्बुद्ध्यादयः करणसाध्याः क्रियात्वात् छिदिक्रियावत्। स चायं तस्मात्तथा ॥' अर्थात् चक्षुर्बुद्धि, श्रोत्रबुद्धि, घ्राणबुद्धि, स्पर्शनबुद्धि, रसनबुद्धि ( ज्ञान ) करणसाध्य है ( प्रतिज्ञा ), क्योंकि क्रिया है ( हेतु ), छेदन-क्रिया की तरह, जहाँ-जहाँ क्रिया होती है वहाँ-वहाँ करणसाध्य ही होता है जैसे लकड़ी का कटना, काटना यह क्रिया किसी आरा, गड़ाँसा आदि करण ( सामग्री ) से ही निष्पन्न होती है ( उदाहरण ), यहाँ भी ज्ञान क्रिया वैसे ही है ( उपनय ), इसलिए चक्षु आदि इन्द्रियाँ है ( निगमन )। इस प्रकार पञ्चावयव-वाक्य द्वारा अनुमान किया जाता है। इन्द्रियाँ सूक्ष्म, अतीन्द्रिय और आवरणयुक्त हैं अतः उनका प्रत्यक्ष-ज्ञान सम्भव नहीं है। उनकी जगत् में कोई उपमा नहीं है अतः उपमान प्रमाण द्वारा भी उनका ज्ञान सम्भव नहीं है। अतः इन्द्रिय-ज्ञान को आचार्य ने अनुमान-गम्य ही माना है। पञ्चमहाभूत-समुदायात्मक होती हुई भी इन्द्रियाँ एक-एक महाभूत से विशेष सम्बन्धित होती हैं अतः उन महाभूतों के गुणों को ग्रहण करती हैं। इसे अन्यत्र भी स्पष्ट किया गया है, यथा—'खं श्रोत्रे स्पर्शने वायुर्दर्शने तेज उत्कटम्। सलिलं रसने भूमिर्घ्राणे

तज्ज्ञैर्निरूपितम् ॥' इस प्रकार आप्तोपदेश द्वारा इन्द्रियों में एक-एक महाभूत की विशिष्टता दिखायी गयी है। 'कारणगुणाः कार्यगुणानारभन्ते' इस नियम के अनुसार जो गुण कारण में होता है वह गुण कार्य में भी पाया जाता है अतः तेज से चक्षु की उत्पत्ति है और तेज से ही रूप का प्रकाश होता है। चक्षु से भी रूप के प्रकाश (ज्ञान) का ग्रहण होता है। इसे अनुमान द्वारा भी सिद्ध किया जा सकता है, जैसे—'रूपोपलब्धिसाधनमिन्द्रियं चक्षुः, तच्च तैजसम्, रूपादिषु पञ्चसु विषयेषु मध्ये रूपस्यैवाभिव्यञ्जकत्वात् प्रदीपवत्।' रूप की उपलब्धि (ज्ञान) का साधन (उपाय) नेत्र है। वह तेज से उत्पन्न है, क्योंकि रूपादि पाँचों महाभूतों में से वह केवल रूप का ग्रहण करता है, जैसे तेज से दीप का निर्माण होता है और वह रूप का प्रकाशक होता है, उसी तरह। इसी प्रकार शेष चार इन्द्रियों के विषय में भी अनुमान किया जा सकता है।

***तदर्थातियोगायोगमिथ्यायोगात् समनस्कमिन्द्रियं विकृतिमापद्यमानं यथास्वं बुद्ध्युपघाताय संपद्यते, सम[1]योगात् पुनः प्रकृतिमापद्यमानं यथास्वं बुद्धिमाप्याययति ॥ १५ ॥**

इन्द्रियों के विषयों से अतियोगादि या समयोग का परिणाम — वे इन्द्रियाँ अपने-अपने अर्थों (विषयों) को अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग से मन के साथ विकृत होकर अपनी-अपनी बुद्धि (ज्ञान) का उपघात करने वाली होती हैं और जब वे ही इन्द्रियाँ अपने-अपने अर्थों के साथ समयोगयुक्त होती हैं तो प्राकृतावस्था में होकर अपनी-अपनी बुद्धि (विषय-ज्ञानशक्ति) को बढ़ाने वाली होती हैं ॥ १५ ॥

**विमर्श**—अध्यात्म द्रव्य और गुण शुभ और अशुभ की उत्पत्ति में कारण हैं, यह १३वें गद्य से बताया गया है। उसी का यहाँ यह विवरण प्रस्तुत किया गया है कि जब ये इन्द्रियाँ अपने विषयों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग-युक्त होती हैं तो अपनी शक्ति को विकृत कर देती हैं, जिससे मन के साथ इन्द्रियाँ अर्थात् सारा शरीर रोगग्रस्त हो जाता है और जब ये ठीक-ठीक समयोगयुक्त होती हैं तब शरीर मन के साथ स्वस्थ रहता है। रोगग्रस्त होना अशुभ तथा स्वस्थ रहना शुभ कहा जाता है।

*** मनसस्तु चिन्त्यमर्थः। तत्र मनसो मनोबुद्धेश्च त एव समानातिहीनमिथ्यायोगाः प्रकृतिविकृतिहेतवो भवन्ति ॥ १६ ॥**

मन का भी अतियोगादि — मन का अर्थ (विषय) चिन्त्य है। इनमें मन और मन की बुद्धि (अर्थ) इन दोनों का समान योग प्रकृति (स्वस्थावस्था) का कारण है। इन दोनों का अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग विकृति (रोगोत्पत्ति) का कारण होता है ॥ १६ ॥

**विमर्श**—मन का विषय चिन्त्य है। चिन्त्य की परिभाषा यह है—'इन्द्रियनिरपेक्षं मनो यद् गृह्णाति तच्चिन्त्यम्' अथवा 'इन्द्रियगृहीतमेवार्थं यत्पुनरिन्द्रियनिरपेक्षं मनो गृह्णाति तच्चिन्त्यम्' (**चक्रपाणिः**)। अर्थात् नेत्र आदि इन्द्रियों की सहायता के बिना अथवा एक बार नेत्र आदि की सहायता के द्वारा जो विषय गृहीत हो चुका हो, पुनः उसे चक्षु आदि इन्द्रिय की सहायता के बिना मन द्वारा ग्रहण करना चिन्त्य कहा जाता है। शारीर प्रथम अध्याय में विचार्य, ऊह्य आदि को भी मन का अर्थ बताया गया है, यथा—'चिन्त्यं विचार्यमूह्यं च ध्येयं संकल्प्यमेव च। यत्किञ्चिन्मनसो ज्ञेयं तत्सर्वं ह्यर्थसंज्ञकम् ॥' (च०)। यहाँ चिन्त्य को मन का अर्थ माना गया है। इसका तात्पर्य यह है कि चिन्त्य मन का प्रधान विषय है। इसीलिए चिन्त्य, विचार्य आदि मन के विषयों में चिन्त्य को ही प्रथम पढ़ा गया है। यहाँ उसी को प्रधान मान कर, विचार्य आदि का चिन्त्य में अन्तर्भाव कर केवल चिन्त्य को ही मन का विषय माना गया है तथा चिन्त्य विषय का मन के

---

१. 'सामर्थ्ययोगात्' च.।

साथ समयोग स्वास्थ्य का कारण और चिन्त्य का मन के साथ अतियोग, अयोग एवं मिथ्यायोग का होना मानसिक रोगों का कारण बताया गया है।

**तत्रेन्द्रियाणां समनस्कानामनुपतप्तानामनुपतापाय प्रकृतिभावे प्रयतितव्यमेभिर्हेतुभिः; तद्यथा—सात्म्येन्द्रियार्थसंयोगेन बुद्ध्या सम्यगवेक्ष्यावेक्ष्य कर्मणां सम्यक् प्रतिपादनेन देशकालात्मगुणविपरीतोपासनेन चेति।**

इन्द्रियों ( मन के साथ ) के स्वस्थ रखने में हेतु — मन के साथ सभी इन्द्रियाँ स्वाभाविक रूप में वर्तमान रहें तथा उनमें कोई विकृति न हो, इसका प्रयास इन हेतुओं से करना चाहिए—जैसे सात्म्य इन्द्रियार्थों के संयोग द्वारा बुद्धि से ठीक-ठीक विचार कर कार्यों को उचित रूप में करना और देश, काल, आत्मा ( प्रकृति ) के विपरीत गुणों का सेवना करना।

**विमर्श**—मन और इन्द्रियों में विकृति न हो तथा वे अपने स्वाभाविक रूप में रहें इसके लिये बुद्धिमान व्यक्तियों को सदा सात्म्येन्द्रियार्थ-संयोग का पालन करते हुए अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग का त्याग तथा देश ( जैसे जांगल, आनूप, साधारण ), काल ( जैसे जाड़ा, गर्मी, बरसात ) व आत्मा ( प्रकृति ) के विपरीत वस्तुओं का सेवन करना चाहिये। जैसे वातरोगी को जांगल देश से हटा कर साधारण या आनूप देश में ले जाना चाहिये। इसी तरह जाड़े में उत्पन्न होने व बढ़ने वाले रोगों में उनके विपरीत काल की कल्पना कर, जैसे जाड़े के समय कमरे को कृत्रिम उपाय ( Air condition ) से गर्म कर उसमें रहना चाहिये। प्रकृति से यहाँ दोषप्रकृति ली गयी है। यदि वातप्रकृति का मनुष्य है, तो उसे वातल आहार-विहारों से सदा बचना चाहिये। इस प्रकार स्वस्थवृत्त में बतायी हुयी दिनचर्या, ऋतुचर्या, रात्रिचर्या तथा अपने लिये हितकर या अहितकर द्रव्य का विचार कर अहितकर का त्याग तथा हितकर का सेवन करते हुए अपने मन व इन्द्रियों को स्वस्थावस्था में रखना चाहिये। यहाँ सात्म्येन्द्रियार्थ-संयोग का सेवन और असात्म्येन्द्रियार्थ के अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग का त्याग करना बताया गया है। किन्तु रोग के कारणभूत प्रज्ञापराध का भी त्याग करना चाहिये। इसी स्थान के सातवें अध्याय में—'तेषाम् देशकालादीनां गुणैर्विपरीतं विपरीतगुणं विपरीतार्थकारि वा', तथा छठे अध्याय में—'देशानामामयानां च विपरीतगुणं गुणैः। सात्म्यमिच्छन्ति सात्म्यज्ञाश्चेष्टितं चाद्यमेव च॥' से इसी बात की ओर संकेत किया है। यहाँ असात्म्येन्द्रियार्थ-संयोग से इन्द्रियों को स्वाभाविक रूप में रखने और देश-काल के विपरीत वस्तुओं के सेवन से उत्पन्न रोगों की शान्ति करने की ओर संकेत किया गया है। कर्मों का उचित रूप से सेवन करने का आदेश दिया गया है। उस कर्म का स्वरूप तथा उसका सद्वृत्त रूप में पालन करने का उपदेश आगे किया जाता है।

**तस्मादात्महितं चिकीर्षता सर्वेण सर्वं सर्वदा स्मृतिमास्थाय सद्वृत्तमनुष्ठेयम् ॥१७॥**

## ( २ ) सद्वृत्त-वर्णन

## ( Description of Right Conducts—Partly Medical Ethics )

सद्वृत्तपालन से लाभ — इसलिये अपना कल्याण चाहने वाले सभी मनुष्यों को सर्वदा अपनी स्मरणशक्ति को जागरूक रखते हुए सभी सद्वृत्तों का पालन करना चाहिये॥ १७॥

**तद्ध्यनुतिष्ठन्[1] युगपत्संपादयत्यर्थद्वयमारोग्यमिन्द्रियविजयं चेति॥**

इसका पालन करने से एक ही साथ आरोग्य और इन्द्रियों पर विजय इस अर्थद्वय को मनुष्य प्राप्त कर सकता है।

१. 'तद्ध्यनुष्ठानं' ग.।

ॐ तत्सद्वृत्तमखिलेनोपदेक्ष्यामोऽग्निवेश! तद्यथा—देवगोब्राह्मणगुरुवृद्धसिद्धाचार्यानर्चयेत्, अग्निमुपचरेत्, ओषधीः प्रशस्ता धारयेत्, द्वौ कालावुपस्पृशेत्, मलायनेष्वभीक्ष्णं पादयोश्च वैमल्यमादध्यात्, त्रिः पक्षस्य केशश्मश्रुलोमनखान् संहारयेत्, नित्यमनुपहतवासाः सुमनाः सुगन्धिः स्यात्; साधुवेशः, प्रसिद्धकेशः, मूर्धश्रोत्रघ्राणपादतैलनित्यः[1], धूमपः, पूर्वाभिभाषी, सुमुखः, दुर्गेष्वभ्युपपत्ता, होता, यष्टा, दाता, चतुष्पथानां नमस्कर्ता, बलीनामुपहर्ता, अतिथीनां पूजकः, पितृभ्यः पिण्डदः, काले हितमितमधुरार्थवादी, वश्यात्मा, धर्मात्मा, हेतावीर्ष्युः, फले नेर्ष्युः, निश्चिन्तः, निर्भीकः, ह्रीमान्, धीमान्, महोत्साहः, दक्षः, क्षमावान्, धार्मिकः, आस्तिकः, विनयबुद्धिविद्याभिजनवयोवृद्धसिद्धाचार्याणामुपासिता; छत्री दण्डी मौली[2] सोपानत्को युगमात्रदृग्विचरेत्[3]; मङ्गलाचारशीलः, कुचेलास्थिकण्टकामेध्यकेशतुषोत्करभस्मकपालस्नानबलिभूमीनां परिहर्ता, प्राक् श्रमाद् व्यायामवर्जी च स्यात्; सर्वप्राणिषु बन्धुभूतः स्यात्, क्रुद्धानामनुनेता, भीतानामाश्वासयिता, दीनानामभ्युपपत्ता, सत्यसंधः, सामप्रधानः[4], परपरुषवचनसहिष्णुः, अमर्षघ्नः, प्रशमगुणदर्शी, रागद्वेषहेतूनां हन्ता च ॥ १८ ॥

**(१)** सद्वृत्तवर्णन ( क्या-क्या करना चाहिये ) — हे अग्निवेश ! उस सद्वृत्त का उपदेश सम्पूर्णरूप में कर रहा हूँ। देवता, गौ, ब्राह्मण, गुरु, वृद्ध, सिद्ध पुरुष तथा आचार्य की पूजा, अग्नि की उपासना ( विधिपूर्वक हवन ), उत्तम औषधियों का धारण, प्रातः सायं स्नान व संध्या, गुदा आदि मलमार्गों तथा पैरों की सदा सफाई, पक्ष में तीन बार ( ५-५ दिनों पर ) केश, दाढ़ी, रोम और नखों को कटवाना, प्रतिदिन स्वच्छ एवं न फटे हुए वस्त्रों को धारण करना, सदा प्रसन्नमन रहना और सुगंधित इत्र आदि को धारण करना, अपनी वेशभूषा सुन्दर रखना, बालों को कंघी से प्रतिदिन सँवारना, मस्तक, कान, नाक, पैर में प्रतिदिन तेल लगाना और ऋतुचर्या में बताये हुये प्रायोगिक धूम का पान करना चाहिये। यदि अपने पास कोई मिलने के लिये आवे तो उससे पहले ही बोलना चाहिये। प्रसन्नमुख रहना, दूसरे पर आपत्ति आने पर दया करना तथा हवन और यज्ञ करना, सामर्थ्य के अनुसार दान देना, चौरास्ते को नमस्कार करना, कौआ, कुत्ता आदि को बलि देना, अतिथियों की पूजा करना, पितरों को पिण्ड देना, समय पर हितकर, थोड़े और मधुर अर्थ वाले वचनों को बोलना तथा जितेन्द्रिय और धर्मात्मा होना चाहिये। दूसरे की उन्नति के कारणों में ईर्ष्या करनी चाहिये किंतु उसके फल में ईर्ष्या नहीं करनी चाहिये। निश्चिन्त, निडर, लज्जायुक्त, बुद्धिमान्, उत्साही, चतुर, क्षमायुक्त, धार्मिक और आस्तिक होना चाहिये तथा विनय, बुद्धि, विद्या, अभिजन (कुल) और अवस्था में वृद्ध व्यक्ति, सिद्ध एवं आचार्य की सेवा करने वाला होना चाहिये। छत्र और दंड धारण कर, सिर पर पगड़ी या मुरैठा बाँधकर, जूता पहिन कर, चार हाथ आगे देखते हुए रास्ते में चलना चाहिये। मांगलिक कार्यों में तत्पर, गंदे कपड़े, हड्डी, काँटा, अपवित्र केश, तुष, उत्कर (कूड़ा-करकट ) भस्म, कपाल, तथा स्नान करने योग्य और बलि चढ़ाने योग्य स्थानों का त्याग करने वाला होना चहिये। सभी प्राणियों के साथ भाई के समान व्यवहार करने वाला, क्रोधी मनुष्यों को विनय द्वारा प्रसन्न करने वाला, भय से युक्त व्यक्तियों को आश्वासन देने वाला। दीन-दुखी व्यक्तियों का उपकार करने वाला, सत्यप्रतिज्ञ, शान्तिप्रधान, दूसरे के कठोर वचनों को सहने

---

१. 'मूर्धश्रोत्रोऽभ्यङ्गपादतैलनित्यो' ग.। २. 'मौनी' ग.।
३. 'नक्तं युगमात्रदृक्' यो.। ४. 'शमप्रधानः' इति पा.।

वाला, अमर्ष (असहिष्णुता-क्रोध) का नाशक, शान्ति के गुण को देखने वाला और राग-द्वेष उत्पन्न करने वाले कारणों का त्याग करने वाला होना चाहिये ॥ १८ ॥

**❀ नानृतं ब्रूयात्, नान्यस्वमाददीत, नान्यस्त्रियमभिलषेन्नान्यश्रियं, न वैरं रोचयेत्, न कुर्यात् पापं, न पापेऽपि पापी स्यात्; नान्यदोषान् ब्रूयात्, नान्यरहस्यमागमयेत्, नाधार्मिकैर्न नरेन्द्रद्विष्टैः सहासीत, नोन्मत्तैर्न पतितैर्न भ्रूणहन्तृभिर्न क्षुद्रैर्न दुष्टैः, न दुष्टयानान्यारोहेत्, नाजानुसमं[1] कठिनमासनमध्यासीत, नानास्तीर्णमनुपहितमविशालमसमं वा शयनं प्रपद्येत, न गिरिविषममस्तकेष्वनुचरेत्, न द्रुममारोहेत्, न जलोग्रवेगमवगाहेत, न कुलच्छायामुपासीत[2], नाग्न्युत्पातमभितश्चरेत्, नोच्चैर्हसेत्, न शब्दवन्तं मारुतं मुञ्चेत्, नानावृतमुखो जृम्भां क्षवथुं हास्यं वा प्रवर्तयेत्, न नासिकां कुष्णीयात्, न दन्तान् विघट्टयेत्, न नखान् वादयेत्, नास्थीन्यभिहन्यात्, न भूमिं विलिखेत्, न छिन्द्यात्तृणं, न लोष्टं मृद्नीयात्, न विगुणमङ्गैश्चेष्टेत, ज्योतींष्यनिष्टममेध्यमशस्तं च नाभिवीक्षेत, न हुंकुर्याच्छवं[3], न चैत्यध्वजगुरुपूज्याशस्तच्छायामाक्रामेत्, न क्षपास्वमरसदनचैत्यचत्वरचतुष्पथोपवनश्मशानाघातनान्यासेवेत, नैकः शून्यगृहं न चाटवीमनुप्रविशेत्, न पापवृत्तान् स्त्रीमित्रभृत्यान् भजेत, नोत्तमैर्विरुध्येत, नावरानुपासीत, न जिह्मं रोचयेत्, नानार्यमाश्रयेत्, न भयमुत्पादयेत्, न साहसातिस्वप्नप्रजागरस्नानपानाशनान्यासेवेत, नोर्ध्वजानुश्चिरं तिष्ठेत्, न व्यालानुपसर्पेन्न दंष्ट्रिणो न विषाणिनः, पुरोवातातपावश्यायातिप्रवातान्जह्यात्, कलिं नारभेत, नासुनिभृतोऽग्निमुपासीत[4] नोच्छिष्टो नाधः कृत्वा प्रतापयेत्, नाविगतक्लमो नानाप्लुतवदनो न नग्न उपस्पृशेत्, न स्नानशाट्या स्पृशेदुत्तमाङ्गं, न केशाग्राण्यभिहन्यात्, नोपस्पृश्य ते एव वाससी बिभृयात्, नास्पृष्ट्वा रत्नाज्यपूज्यमङ्गलसुमनसोऽभिनिष्क्रामेत्, न पूज्यमङ्गलान्यपसव्यं गच्छेन्नेतराण्यनुदक्षिणम् ॥ १९ ॥**

(२) और भी सद्वृत्तवर्णन (क्या-क्या नहीं करना चाहिये) — झूठ न बोले, दूसरे के अधिकार या धन को न ले, दूसरे की स्त्री से संभोग और दूसरे की लक्ष्मी को प्राप्त करने की इच्छा न करे, शत्रुता में रुचि न ले, पाप न करे, पापी व्यक्ति के साथ भी पाप का व्यवहार न करे, दूसरे के दोषों को न कहे, दूसरे की गुप्त बातों को जानने की चेष्टा न करे, अधार्मिक मनुष्य, राजा के शत्रु, पागल, पतित, भ्रूणहत्यारे और क्षुद्र तथा दुष्ट व्यक्तियों के साथ न बैठे, टूटी फूटी या मतवाले घोड़े, बैल आदि जुती हुई सवारी पर न बैठे। जानु के समान ऊँचे कठिन आसन पर न बैठे, जिस शय्या पर बिस्तरा न बिछा हो, तकिया न लगा हो या अधिक छोटी-बड़ी तकिया लगी हो उस पर न सोवे, पर्वत की ऊँची-नीची चोटियों पर भ्रमण न करे, पेड़ पर न चढ़े, भयंकर वेग वाले जल में घुस कर स्नान न करे, कुलीन पुरुषों की छाया पर पैर न पड़ने दे (पाठान्तर—नदी के कगार वाले वृक्ष की छाया में न बैठे), आग लगे स्थान के चारों ओर भ्रमण न करे। बहुत जोर से न हँसे, शब्दयुक्त अपान वायु का त्याग न करे, मुख को विना ढके जंभाई, छींक और हँसी न निकाले, अँगुली से नासिका न कुरेदे, दाँत न किटकिटावे, नखों को न बजावे, हड्डियों को परस्पर न रगड़े, भूमि को नख से न कुरेदे, तृण को दाँत से न काटे, मट्टी के ढेले को न फोड़े, अपने अंगों से विकृत चेष्टाएं न करे, अधिक चमकने वाले तेजस्वी

---

१. यदासनं जानुप्रमाणोत्सेधं न भवति तदजानुसमम्।

२. 'कुलच्छायां सत्कुलोत्पन्नानां स्ववंशोत्पन्नानां वा छायां नोपासीत 'पद्भ्याम्' इति शेषः, इति गङ्गाधरः; 'कूलच्छायां' यो.।

३. 'न हूंकुर्याच्छिवम्' यो.। ४. 'असुनिभृतो-समाहितः' चक्रः। 'नानिभृतः' ग.।

सूर्य, अग्नि आदि को तथा अप्रिय, अपवित्र और अप्रशस्त वस्तुओं को न देखे, मुर्दा को देख कर 'हुं !' ऐसा शब्द न करे, चैत्य, झंडा, गुरु तथा अन्य पूज्य एवं अप्रशस्त वस्तुओं की छाया को न लाँघे, रात्रि में देवमन्दिर, चैत्य वृक्ष, चत्वर ( यज्ञभूमि ), चौराहे, उपवन ( छोटा बगीचा ), श्मशान और वधस्थान में निवास न करे, अकेले शून्य गृह और जंगलों में न जावे, पाप करने वाले स्त्री, मित्र और नौकरों को न रखे, उत्तम पुरुषों से विरोध न करे, नीच पुरुषों के साथ न रहे, कुटिल कार्यों में प्रेम न रखे, दुष्ट प्रकृति के मनुष्यों के आश्रय में न रहे, दूसरे व्यक्तियों को भयभीत न करे, अधिक साहस, अधिक शयन, अधिक जागरण, अधिक स्नान, अधिक पानी या मदिरा का पान और अधिक भोजन न करे, अपने घुटनों को ऊपर कर बहुत देर तक न बैठे, हिंसक जन्तुओं के पास न जावे, दाँत से प्रहार करने वाले साँप, कुत्ता आदि और सींग से प्रहार करने वाले गौ, भैंस आदि पशुओं के पास न जावे, पूर्वी हवा या सामने से आती हुई हवा, धूप, ओस, आँधी इनका सेवन न करे, कलह का आरम्भ न करे, विना एकाग्र मन हुये अग्नि की उपासना न करे, अग्नि को जूठे मुंह, नीचे रख कर तथा ऊपर से न तापे, विना शरीर की थकावट दूर किए, विना मुख धोये एवं नग्न हो कर स्नान न करे, जिस कपड़े को पहन कर स्नान किया गया हो उसी कपड़े से शिर का स्पर्श न करे, केश के अग्रभाग को हाथ से न फटकारे, स्नान के बाद खोले हुये धोती-गमछे को पुनः न पहने, रत्न, घृत, पूज्य, मांगलिक द्रव्य एवं फूल आदि का विना स्पर्श किये हुये घर से बाहर न निकले और पूज्य, देवता, गुरु आदि एवं मांगलिक पदार्थों तथा पूज्य और अमंगलकारी वस्तुओं के दक्षिण भाग में होकर न चले ॥ १९ ॥

**ॐ नारत्नपाणिर्नास्नातो नोपहतवासा नाजपित्वा नाहुत्वा देवताभ्यो नानिरूप्य पितृभ्यो नादत्त्वा गुरुभ्यो नातिथिभ्यो नोपाश्रितेभ्यो नापुण्यगन्धो नामाली नाप्रक्षालितपाणिपादवदनो नाशुद्धमुखो नोदङ्मुखो न विमना नाभक्ताशिष्टाशुचिक्षुधितपरिचरो न पात्रीष्वमेध्यासु नादेशे नाकाले नाकीर्णे नादत्त्वाऽग्रमग्नये नाप्रोक्षितं प्रोक्षणोदकैर्न मन्त्रैरनभिमन्त्रितं न कुत्सयन्न कुत्सितं न प्रतिकूलोपहितमन्नमाददीत, न पर्युषितमन्यत्र मांसहरितकशुष्कशाकफलभक्ष्येभ्यः, नाशेषभुक् स्यादन्यत्र दधिमधुलवणसक्तुसर्पिर्भ्यः, न नक्तं दधि भुञ्जीत, न सक्तूनेकानश्नीयान्न निशि न भुक्त्वा न बहून्न द्विर्नोदकान्तरितान्न च्छित्त्वा द्विजैर्भक्षयेत्[1] ॥ २० ॥**

( ३ ) और भी सद्वृत्त—भोजन ( किस प्रकार भोजन करना चाहिये ) — हाथ में विना रत्न धारण किए, विना स्नान किये, फटे वस्त्र धारण किये हुए, विना गायत्री आदि मन्त्रों का जप किए, विना होम किए, विना देवताओं को अर्पण किए, विना माता-पिता को भोजन कराये, गुरु अतिथि यदि उपस्थित हों तो उन्हें और अपने आश्रित नौकर-परिवार आदि को विना भोजन कराए, बिना सुगन्धित इत्र, चन्दन आदि एवं माला धारण किए, हाथ, पैर, मुख, विना धोए, अशुद्ध ( जूठे ) मुख से, बिना उत्तर को मुख किए, विना मन के या उदास मन से भोजन नहीं करना चाहिए। अपने में प्रेम न रखने वाले शत्रु, दुष्ट, अपवित्र और भूख से पीड़ित नौकर आदि से लाई हुई भोजन सामग्री को एवं अपवित्र पात्रों में, अनुचित स्थानों में, असमय में, संकीर्ण स्थानों में, विना अग्नि में हवन किए, प्रोक्षण करने योग्य जल से विना भोजन का प्रोक्षण किए, विना मन्त्र से अभिमन्त्रित किए तथा भोजन की निन्दा करते हुए भोजन नहीं करना चाहिए। निन्दित और प्रतिकूल आचरण करने वालों से लाये हुये अन्न का भोजन नहीं करना चाहिए। मांस,

१. द्विजैः दन्तैः।

हरितक ( अदरक आदि), सूखे शाक, फल भक्ष्य आदि को छोड़ कर बासी पदार्थों का भक्षण नहीं करना चाहिए। दही, मधु, नमक, सत्तू और घृत को छोड़ कर भोजन-पात्र में परोसे हुए आहार पदार्थ का भक्षण सम्पूर्ण रूप में नहीं करना चाहिए ( अर्थात् पात्र में कुछ अवश्य छोड़ देना चाहिए)। रात्रि में दही न खाय, केवल सत्तू का भक्षण न करे, रात में और भोजन करने के बाद सत्तू का भक्षण न करे, अधिक मात्रा में, दो बार, बीच बीच में, जल पीते हुए तथा दाँत से काट कर भी सत्तू का सेवन न करे ॥ २० ॥

**विमर्श**—रत्न धारण करने का तात्पर्य यह है कि सुवर्ण की अंगूठी या अँगूठी में पन्ना, नीलम आदि का नग लगा कर उसे धारण कर भोजन करना चाहिए। अपवित्र—जूठे गन्दे पात्र में भोजन के निषेध का तात्पर्य यह है कि भिन्न भिन्न आहार द्रव्यों के लिए भिन्न-भिन्न पात्र पवित्र बनाए गए हैं, उन्हें उन्हीं पात्रों रख कर भोजन करना चाहिए, यथा—'घृतं कार्ष्णायसे देयं पेया देया तु राजसे। फलानि सर्वभक्ष्यांश्च प्रदद्याद्वै दलेषु च॥ परिशुष्कप्रदिग्धानि सौवर्णेषु प्रकल्पयेत्। प्रद्रवाणि रसांश्चैव राजतेषूपहारयेत्॥ कट्वराणि खडांश्चैव सर्वाञ्छैलेषु दापयेत्। दद्यात्ताम्रमये पात्रे सुशीतं सुश्रृतं पयः॥ पानीयं यावकं मद्यं मृन्मयेषु प्रदापयेत्। काचस्फटिकपात्रेषु शीतलेषु शुभेषु वा॥ दद्याद्वैदूर्यपात्रेषु रागषाडवसट्टकान्॥' (सु. सू. अ. ४६)। अन्न के प्रोक्षण और मन्त्रों से उसे अभिमन्त्रित करने का तात्पर्य यह है कि यदि भोजन में विष हो तो इससे उसका नाश हो जाय, जैसा कि बताया गया है—'विषघ्नैरगदैः स्पृष्टं प्रोक्षितं व्यजनोदकैः। सिद्धैर्मन्त्रैर्हतविषं सिद्धमन्नं निवेदयेत्॥' ( सु. सू. अ. ४६ )। धर्मशास्त्रों में भी इन्हीं नियमों का वर्णन किया गया है, यथा—'स्नात्वा यथावत् कृत्वा च देवर्षिपितृतर्पणम्। प्रशस्तरत्नपाणिस्तु भुञ्जीत प्रयतो गृही॥ कृते जपे हुते वह्नौ शुभवस्त्रधरो नृप। दत्त्वाऽतिथिभ्यो विप्रेभ्यो गुरुभ्यः संश्रिताय च॥ पुण्यगन्धधरः शस्तमालाधारी नरेश्वर। नैकवस्त्रधरोऽनार्द्रपाणिपादो नरेश्वर॥ विशुद्धवदनः प्रीतो भुञ्जीत न विदिङ्मुखः। प्राङ्मुखोदङ्मुखो वापि न चैवान्यमना नरः॥ अन्नं प्रशस्तं पथ्यं च प्रोक्षितं प्रोक्षणोदकैः। न कुत्सिताहृतं चैव जुगुप्सावदसंस्कृतम्॥ दत्त्वा तु भक्तं शिष्येभ्यः क्षुधितेभ्यस्तथा गृही। प्रशस्तशुद्धपात्रेषु भुञ्जीताकुपितो नृप॥ नासन्दीसंस्थिते पात्रे नादेशे च नरेश्वर। नाकाले नातिसंकीर्णे दत्त्वाग्रं च नरोऽग्नये॥ मन्त्राभिमन्त्रितं शस्तं न च पर्युषितं नृप। अन्यत्र फलमांसेभ्यः सक्तुशाकादिकात्तथा॥ तद्वद्धरितकेभ्यश्च गुडशाकेभ्य एव च। भुञ्जीतोद्धृतसाराणि न कदाचिन्नरेश्वर॥ नाशेषं पुरुषोऽश्नीयादन्यत्र जगतीपते। मध्वम्बुदधिसर्पिर्भ्यः सक्तुभ्यश्च विवेकवान्॥' (चरकोपस्कार) इन वर्णनों को देखने से आयुर्वेद और धर्मशास्त्रों की एकवाक्यता सुन्दर रूप से परिलक्षित होती है। रात्रि में दही न खाने का कारण वाग्भट ने बताया है—'अलक्ष्मीदोषयुक्तत्वाद्रात्रौ च दधि गर्हितम्।' धर्मशास्त्रों में भी इस तरह का वर्णन पाया जाता है—'दिवा कपित्थे वसति रात्रौ दध्नि च सक्तुषु। अलक्ष्मीः कलहाधारा कोविदारे कृताश्रया॥' अतः दही और सत्तू का रात्रि में सेवन सर्वथा वर्जित है।

**ॐ नानृजुः क्षुयान्नाद्यान्न शयीत, न वेगितोऽन्यकार्यः स्यात्, न वाय्वग्निसलिलसोमार्कद्विजगुरुप्रतिमुखं निष्ठीविका(वात)वर्चोमूत्राण्युत्सृजेत्, न पन्थानमवमूत्रयेन्न जनवति नान्नकाले, न जपहोमाध्ययनबलिमङ्गलक्रियासु श्लेष्मसिङ्घाणकं मुञ्चेत्॥ २१॥**

( ४ ) और भी सद्वृत्तवर्णन ( मलत्याग कहाँ नहीं करना चाहिये ) — शरीर को टेढ़ा करके छींक, भोजन और शयन न करे, मल-मूत्रादि के वेगों के उपस्थित होने पर अन्य कोई भी कार्य न करे, वायु, अग्नि, जल, चन्द्रमा, सूर्य, ब्राह्मण, गुरु आदि पूज्यों के सामने की ओर थूक, मल और मूत्र का त्याग न करे, रास्ते के बीच में मूत्रत्याग न करे, जहाँ जनसमूह एकत्र हो, भोजन

का समय उपस्थित हो, जप, होम, अध्ययन, बलि और अन्य माङ्गलिक कार्यों की योजना हो वहाँ उस समय मुख या नाक से कफ का त्याग न करे ॥ २१ ॥

**विमर्श**—टेढ़े शरीर से छींकने आदि से वायु तथा अन्न का विमार्ग-गमन हो जाने का भय रहता है। वेगों को रोकने से होने वाली हानियों का वर्णन 'न वेगान्धारणीय' अध्याय में किया जा चुका है। वायु आदि के सन्मुख मल-मूत्र त्याग करने से आयु की हानि होती है, जैसा कि महाभारत में बताया गया है—'प्रत्यादित्यं प्रतिजलं प्रतिमां च प्रतिद्विजम्। मेहन्ति ये च पथिषु ते भवन्ति गतायुषः ॥' मनुस्मृति में इसका विशेष वर्णन किया गया है, यथा—'न मूत्रं पथि कुर्वीत न भस्मनि न गोव्रजे। न फालकृष्टे न जले न चित्यां न च पर्वते ॥ न जीर्णदेवायतने न वल्मीके कदाचन। न ससत्त्वेषु गर्त्तेषु न गच्छन्नपि संस्थितः ॥ न नदीतीरमासाद्य न च पर्वतमस्तके। वाय्वग्निविप्रानादित्यमपः पश्यंस्तथैव गाः ॥ न कदाचन कुर्वीत विण्मूत्रस्य विसर्जनम् ॥'

**% न स्त्रियमवजानीत, नातिविश्रम्भयेत्, न गुह्यमनुश्रावयेत्, नाधिकुर्यात्। न रजस्वलां नातुरां नामेध्यां नाशस्तां नानिष्टरूपाचारोपचारां नादक्षां नादक्षिणां नाकामां नान्यकामां नान्यस्त्रियं नान्ययोनिं नायोनौ न चैत्यचत्वरचतुष्पथोपवनश्मशानाघातनसलिलौषधिद्विजगुरुसुरालयेषु न सन्ध्ययोर्नातिथिषु[1] नाशुचिर्नाजग्धभेषजो[2] नाप्रणीतसङ्कल्पो नानुपस्थितप्रहर्षो नाभुक्तवान्नात्यशितो न विषमस्थो न मूत्रोच्चारपीडितो न श्रमव्यायामोपवासक्लमाभिहतो नारहसि व्यवायं गच्छेत् ॥ २२ ॥**

(५) और भी सद्वृत्तवर्णन (मैथुन-विधि में निषेध)— स्त्रियों का अपमान न करे, उनका अधिक विश्वास भी न करे, स्त्रियों को अपनी गुप्त बातें न सुनावे, घर का पूर्ण अधिकार भी स्त्रियों को न दे, रजस्वला, रोगिणी, अपवित्र, बुरे आचरण वाली, अप्रिय स्वरूप और आचरण वाली, अदक्ष (मैथुनकर्म में चतुरतारहित), अदक्षिण (प्रतिकूल), कामकलाशून्य या मैथुन की इच्छा न रखने वाली, दूसरे पुरुष की इच्छा करने वाली, परकीया (दूसरे की) स्त्रियों से तथा अन्य योनि (जैसे कुतिया, बकरी आदि) में, अयोनि (जैसे गुदा) में तथा चैत्य, चत्वर, चतुष्पथ, उपवन, श्मशान, वधस्थान और जल के मध्य में तथा उत्तम औषधियों, ब्राह्मण, गुरु एवं देवताओं के स्थान में, प्रातः एवं सायंकाल में, वर्जित तिथियों (प्रतिपद्, एकादशी, अमावस्या, पूर्णिमा आदि) में मैथुन वर्जित है। मैथुनकर्ता को अपवित्र रहने पर, बिना वाजीकरण औषधियाँ खाए, बिना मैथुन का पूर्व में संकल्प किए, बिना लिङ्गेन्द्रिय के उठे हुए, बिना भोजन किए, अधिक भोजन करने के बाद, टेढ़े अङ्ग से या टेढ़ी शय्या पर, मूत्र और मलवेग से पीड़ित होने पर, श्रम, व्यायाम, उपवास तथा क्लम से पीड़ित होने पर तथा बिना एकान्त स्थान प्राप्त हुए मैथुन नहीं करना चाहिए ॥ २२ ॥

**विमर्श**—इन नियमों के साथ मैथुन करना सद्वृत्त माना जाता है, इनसे मनुष्य स्वस्थ रहता है। इन नियमों का पालन न करने से जो हानियाँ होती हैं उनका वर्णन सुश्रुत में स्पष्ट रूप से किया है, यथा—'रजस्वलां प्राप्तवतो नरस्यानियतात्मनः। दृष्ट्यायुस्तेजसां हानिरधर्मश्च ततो भवेत् ॥ लिङ्गिनीं गुरुपत्नीं च सगोत्रामथ पर्वसु। वृद्धां च सन्ध्ययोश्चापि गच्छतो जीवितक्षयः ॥ गर्भिण्यां गर्भपीडा स्याद्व्याधितायां बलक्षयः। हीनाङ्गीं मलिनां द्वेष्यां कामं वन्ध्याम-संवृते ॥ देशेऽशुद्धे च शुक्रस्य मनसश्च क्षयो भवेत्। क्षुधितः क्षुब्धचित्तश्च मध्याह्ने तृषितोऽबलः ॥ स्थितस्य हानिं शुक्रस्य वायोः कोपं च विन्दति। अतिप्रसङ्गाद् भवति शोषः शुक्रक्षयावहः ॥ व्याधितस्य रुजा प्लीहा मृत्युर्मूर्च्छा च जायते। प्रत्यूषस्यर्द्धकाले च वातपित्ते प्रकुप्यतः ॥

१. 'नाति न निषिद्धतिथिषु' ग.। २. 'अजग्धभेषजोऽनुपयुक्तवृष्यभेषजः' इति चक्रः।

तिर्यग्योनावयोनौ च दुष्टयोनौ तथैव च। उपदंशस्तथा वायोः कोपः शुक्रस्य च क्षयः मूत्रिते च रेतसश्च विधारणे। उत्ताने च भवेच्छीघ्रं शुक्राश्मर्यास्तु संभवः। सर्वं परि॰ द्वयहिते रतः॥'

❀ न सतो न गुरून् परिवदेत्, नाशुचिरभिचारकर्मचैत्यपूज्यपूजाध्ययनमभि निर्वर्तयेत्॥ २३॥

( ६ ) और भी सद्वृत्तवर्णन ( पूज्य लोगों का तिरस्कार नहीं करना चाहिये ) — सज्जन पुरुषों और गुरुओं की निन्दा नहीं करनी चाहिए और अपवित्र होकर अभिचार कर्म ( मारण, मोहन, उच्चाटन आदि कर्म ), चैत्य वृक्ष एवं पूज्य देवी-देवताओं की पूजा तथा अध्ययन नहीं करना चाहिए॥ २३॥

❀ न विद्युत्स्वनार्तवीषु नाभ्युदितासु दिक्षु नाग्निसंप्लवे न भूमिकम्पे न महोत्सवे नोल्कापाते न महाग्रहोपगमने[1] न नष्टचन्द्रायां तिथौ न सन्ध्ययोर्नामुखाद्गुरोर्नावपतितं[2] नातिमात्रं न तान्तं[3] न विस्वरं नानवस्थितपदं नातिद्रुतं न विलम्बितं नातिक्लीबं नात्युच्चैर्नातिनीचैः स्वरैरध्ययनमभ्यस्येत्॥ २४॥

(७) और भी सद्वृत्तवर्णन (पठनपाठन में निषेध) — अकाल में बिजली चमकने, दिशाओं के प्रज्वलित होने अर्थात् विभिन्न दिशाओं में उत्पात दिखाई पड़ने, सुन लेने, समीप में कहीं आग लग जाने, भूकम्प होने, बहुत बड़े उत्सवों के होने, उल्कापात होने तथा चन्द्र या सूर्यग्रहण लगने पर, अमावस्या के दिन और सन्ध्या ( गोधूलि ) के समय, अध्ययन नहीं करना चाहिए। गुरुमुख से न निकली हुई विद्या का तथा हीनवर्ण से विद्या का अध्ययन नहीं करना चाहिए। विकृत स्वर से, अनवस्थित ( अनियमित ), अतिशीघ्र या अतिविलम्ब से उच्चारण करते हुए, अतिक्लीब ( अत्यन्त मन्द ), अधिक ऊँचे तथा अधिक नीचे स्वर से अध्ययन नहीं करना चाहिए॥ २४॥

**विमर्श**—सज्जन पुरुषों द्वारा अनुमोदित अध्ययन के नियमों का उल्लेख यहाँ किया गया है। सुश्रुत ने अध्ययन के नियम इस प्रकार बतलाये हैं—'कृष्णेऽष्टमी तन्निधनेऽहनी द्वे कृष्णेतरेऽप्येवमहर्द्विसन्ध्यम्। अकालविद्युत्स्तनयित्नुघोषे स्वतन्त्रराष्ट्रक्षितिपव्यथासु॥' ( सू. अ. ८ ) तथा—'अद्रुतमविलम्बितमविशङ्कितमननुनासिकं व्यक्ताक्षरमपीडितवर्णमक्षिभ्रुवौष्ठहस्तैरनभिनीतं सुसंस्कृतं नात्युच्चैर्नातिनीचैः स्वरैः पठेत्' ( सू. अ. ३ )।

❀ नातिसमयं[4] जह्यात्, न नियमं भिन्द्यात्, न नक्तं नादेशे चरेत्, न सन्ध्यास्वभ्यवहाराध्ययनस्त्रीस्वप्नसेवी स्यात्, न बालवृद्धलुब्धमूर्खक्लिष्टक्लीबैः सह सख्यं कुर्यात्, न मद्यद्यूतवेश्याप्रसङ्गरुचिः स्यात्, न गुह्यं विवृणुयात्, न कञ्चिदवजानीयात्, नाहंमानी स्यान्नादक्षो नादक्षिणो[5] नासूयकः, न ब्राह्मणान् परिवदेत्, न गवां दण्डमुद्यच्छेत्, न वृद्धान्न गुरून्न गणान्न नृपान् वाऽधिक्षिपेत्, न चातिब्रूयात्, न बान्धवानुरक्तकृच्छ्रद्वितीय[6]गुह्यज्ञान् बहिष्कुर्यात्[7]॥ २५॥

(८) और भी सद्वृत्तवर्णन ( सामाजिक व्यवहार में निषेध ) — अधिक समय व्यर्थ नष्ट न करे, शास्त्र के, स्वयं के या किसी संस्था के नियमों को भङ्ग न करे, रात्रि में और अनुचित स्थान में

१. 'महाग्रहोपगमनं चन्द्रसूर्यग्रहणम्' चक्रः। २. 'अवपतितं हीनवर्णम्' चक्रः।
३. 'तान्तं रूक्षस्वरम्' चक्रः। ४. 'अतिसमयो मिलित्वा बहुभिः कृतो नियमः' चक्रः।
५. 'दक्षिणान्' ग.। ६. 'कृच्छ्रद्वितीय आपदि सहायः' चक्रः।
७. 'बहिः कुर्यादवजानीयात्' चक्रः।

र, संध्या ( गोधूलि ) के समय भोजन, अध्ययन, मैथुन और शयन न करे, बालक, ., मूर्ख, दुःखपूर्वक जीवन बिताने वाले तथा नपुंसकों के साथ मित्रता न करे, मदिरा पीने, जलने और वेश्यागमन में इच्छा न रखे, अपनी या दूसरे की गुप्त बातों को प्रकाशित न करे, सी का भी तिरस्कार न करे, अभिमानी न बने, कार्य-कुशलता प्राप्त करे ( अदक्ष, अकुशल न होवे ), दूसरे की निन्दा न करे, ब्राह्मणों का तिरस्कार न करे, गौओं पर दण्ड न उठावे, वृद्ध, गुरु, गण ( पंचायत, संस्था ) और राजा पर आक्षेप न करे, अधिक न बोले, भाई, प्रेम करने वाले, आपत्तिकाल में सहायता करने वाले तथा अपनी गुप्त बातें जानने वाले व्यक्ति को अपने घर या संस्था या सम्पर्क से अलग न करे ॥ २५ ॥

**❀ नाधीरो नात्युच्छ्रितसत्त्वः स्यात्, नाभृतभृत्यः, नाविश्रब्धस्वजनः, नैकः सुखी, न दुःखशीलाचारोपचारः, न सर्वविश्रम्भी, न सर्वाभिशङ्की, न[1] सर्वकालविचारी ॥ २६ ॥**

**( ९ )** और भी सद्वृत्तवर्णन ( मानसिक व्यवहार में निषेध ) — धीरता न छोड़े, उद्दण्ड मन वाला न बने, नौकरों को दिए जाने वाले पारिश्रमिक ( वेतन ) को न रोके, निजी व्यक्तियों पर अविश्वास न करे, अकेले सुखी होने की चेष्टा न करे, दुःखदायी आचार-विचार वाला न बने, सर्वसाधारण पर विश्वास या संदेह न करे और सर्वदा शोच-विचार में भी न रहे ॥ २६ ॥

**❀ न कार्यकालमतिपातयेत्, नापरीक्षितमभिनिविशेत्, नेन्द्रियवशगः स्यात्, न चञ्चलं मनोऽनुभ्रामयेत्, न बुद्धीन्द्रियाणामतिभारमादध्यात्, न चातिदीर्घसूत्री स्यात्, न क्रोधहर्षावनुविदध्यात्, न शोकमनुवसेत्, न सिद्धावुत्सेकं[2] यच्छेन्नासिद्धौ दैन्यं, प्रकृतिमभीक्ष्णं स्मरेत्, हेतुप्रभावनिश्चितः स्याद्धेत्वारम्भनित्यश्च, न कृतमित्याश्वसेत्, न वीर्यं जह्यात्, नापवादमनुस्मरेत्॥ २७ ॥**

**(१०)** और भी सद्वृत्तवर्णन (कार्यसम्बन्धी निषेध) — कार्य करने का समय निरर्थक न बितावे, किसी भी कार्य को बिना परीक्षा किए हुए सहसा न करे, इन्द्रियों के वशीभूत न रहे, चञ्चल मन को स्वच्छन्दतापूर्वक विषयों में न लगावे, अपनी बुद्धीन्द्रियों पर अधिक भार न दे, दीर्घसूत्री न बने, क्रोध या हर्ष के वश में होकर कोई भी कार्य न करे, शोक के वशीभूत न हो, कार्य की सिद्धि हो जाने पर अत्यन्त प्रसन्नता तथा कार्य की असिद्धि होने पर अधिक दुःख व्यक्त न करे, प्रकृति का स्मरण सदा किया करे ( प्रकृति के नियमों का सदा ध्यान रखे ), हेतु ( कारण ) का प्रभाव नियत रूप से होता है ( शुभ हेतु से शुभ फल, अशुभ हेतु से अशुभ फल होता है ) इसका ज्ञाता होवे, हेतुओं के अनुसार कार्य आरम्भ करे । 'मेरे किए हुए कार्य का फल अवश्य मेरे मनोनुकूल होगा' ऐसा विश्वास कभी न करे, वीर्य का नाश व्यर्थ न करे तथा किसी के द्वारा किए गए अपने अपमान को बार-बार स्मरण न करे ॥ २७ ॥

**नाशुचिरुत्तमाज्याक्षततिलकुशसर्षपैरग्निं जुहुयाद्[3]आत्मानमाशीभिराशासानः[4], अग्निर्मे नापगच्छेच्छरीराद्वायुर्मे प्राणानादधातु विष्णुर्मे बलमादधातु इन्द्रो मे वीर्यं शिवा मां प्रविशन्त्वाप आपोहिष्ठेत्यपः स्पृशेत्, द्विः परिमृज्यौष्ठौ पादौ चाभ्युक्ष्य मूर्धनि खानि[5] चोपस्पृशेदद्भिरात्मानं हृदयं शिरश्च ॥ २८ ॥**

---

१. 'न सर्वदा कालविचारी' यो. । २. 'औत्सुक्यं' ग. ।

३. जुहुयात् । आत्मानमाशीभिरप्रशासानः'अग्निर्मे मा गाच्छरीरात्' यो. ।

४. 'आशीभिराशासान इति च्छेदः' चक्रः । 'आत्मानमित्यादिः अपः स्पृशेदित्यन्तो विच्छेदः' गङ्गाधरः ।

५. 'मूर्धनि खानि षट्-द्वे नासारन्ध्रे, द्वे चक्षुषी, द्वे च श्रोत्रे' गङ्गाधरः ।

**(११)** और भी सद्वृत्तवर्णन (हवन-कर्म की विधि— शरीर के अपवित्र रहने पर उत्तम गो सङ्के अक्षत, तिल, कुश और सरसों आदि औषधियों से अग्नि में होम-कर्म न करे तथा आगे कहे जाने वाले आशीर्वादात्मक मंत्रों के द्वारा प्रतिदिन अपनी शुभ कामना करे, वे मंत्र ये हैं—( १ ) आ. मेरे शरीर से अलग न हो, ( २ ) वायु देवता मेरे प्राणों को स्थिर रूप से धारण करें, ( ३ ) विष्णु देवता मुझ में बल का आधान करें, (४) इन्द्र देवता मुझ में पराक्रम का आधान करें, (५) कल्याणकारी जल देवता मुझमें प्रवेश करें, ऐसा कह कर 'आपो हिष्ठाः' इत्यादि इस मंत्र से जल का स्पर्श ( मार्जन ) करें। बाद में दो बार दोनों ओठों को जल से पोंछ कर आचमन करे तथा पैरों को जल से धो कर, मस्तक प्रदेश में स्थित छिद्रों ( दो नेत्र, दो नासिका, दो कान और एक मुख ) तथा अपने हृदय एवं शिर का क्रमशः जल से प्रोक्षण करे अर्थात् हाथ में जल लेकर इनका स्पर्श करे ॥ २८ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार 'अग्निर्मे शरीरात् न अपगच्छेत्' मंत्रों द्वारा अपने शरीर की शुभकामना करने से आयु की वृद्धि होती है, जैसा कि भेलसंहिता से स्पष्ट है—'ओषधीश्च मणींश्चैव माङ्गल्यान् धारयेत्सदा। मन्त्रमावर्तयेच्चापि ब्रह्मप्रोक्तं सनातनम् ॥ नापेयान्मेऽनलो देहाद्वायुः प्राणाश्च मे सदा। इन्द्रो मे बलमादध्याच्छिवं चापो दिशन्तु नः ॥ इत्येतं मन्त्रमार्षं वै भुक्त्वा गत्वाऽथवा स्त्रियम्। संजपन् वै स्पृशन् वारि तथास्यायुर्न हीयते ॥' ( भेल. सू. अ. ७ )। इस प्रकार भोजन एवं मैथुन के बाद इन मन्त्रों का जपना और 'आपो हिष्ठा' इत्यादि मंत्र से जल का स्पर्श करना आयु का वर्द्धक होता है, ऐसा बताया गया है। इसके बाद आचमन करने की विधि का वर्णन किया गया है। आचमन करने की विधि का वर्णन अन्यत्र भी यही बताया गया है, यथा—'त्रिराचमेत्, द्विः प्रमृजीत, पादावभ्युक्ष्य शिरोऽभ्युक्षयेत्, इन्द्रियाण्यद्भिः स्पृशेत्, अक्षिनासिके कर्णौ च।' ( गोभिल )। तथा—'त्रिः प्राश्यापो द्विरुन्मृज्य मुखमेतान्युपस्पृशेत्। आस्यनासाक्षिकर्णांश्च नाभिवक्षःशिरोंऽसकान् ॥' ( छान्दोग्यपरिशिष्ट )।

**ॐ ब्रह्मचर्यज्ञानदानमैत्रीकारुण्यहर्षोपेक्षाप्रशमपरश्च स्यादिति ॥ २९ ॥**

**( १२ )** सद्वृत्त-वर्णन का उपसंहार — ब्रह्मचर्य, ज्ञान, दान, मित्रता, दया, हर्ष, उपेक्षा और शान्ति इन क्रियाओं में तत्पर रहे ॥ २९ ॥

**विमर्श**—ब्रह्मचर्य ( इन्द्रिय-दमन ), धर्मशास्त्रादि का ज्ञान, सत्पात्रों में दान, सम्पन्न व्यक्तियों से मित्रता, दुखी व्यक्तियों पर दया, पुण्यवान् व्यक्तियों को देख कर प्रसन्नता तथा पापी व्यक्तियों से उपेक्षा का व्यवहार करते हुए सदा सर्वत्र शान्तिप्रधान रहे। पातञ्जलयोगसूत्र में भी यह बात बतायी गयी है, यथा—'मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्यविषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादनम्।' ( पा. यो. समा. ३३ सू. )। अथवा आयुर्वेद की दृष्टि से—मैत्री सभी प्राणियों में, दया रोगी व्यक्तियों में, हर्ष रोगरहित व्यक्तियों में तथा उपेक्षा असाध्य रोगियों के विषय में करनी चाहिए, जैसा कि निम्नलिखितरूप में आगे बतलाया जायगा—'मैत्री कारुण्यमार्तेषु शक्ये प्रीतिरुपेक्षणम्। प्रकृतिस्थेषु भूतेषु वैद्यवृत्तिश्चतुर्विधा ॥' ( सू. अ. ९ )। यहाँ मैत्री प्राणिमात्र पर करने का उपदेश है। पर आयुर्वेद में जो दिग्ध, विद्ध, स्वयंमृत मांस का परित्याग तथा सद्योहत मांस का सेवन बताया गया है इससे यह नहीं समझना चाहिए कि यहाँ मैत्री का व्यवहार करना सिद्ध नहीं होता, क्योंकि आयुर्वेद रोगानुसार मांस के हितकारित्व और अहितकारित्व का उपदेश करता है, न कि हिंसा का विधान करता है। दूसरी बात यह है कि स्वतन्त्रतापूर्वक हिंसा करना ही हिंसा है, फलविशेष से हिंसा करना हिंसा नहीं कहा जाता, जैसा कि—'याज्ञिकी हिंसा हिंसा न भवति' इस श्रुति से स्पष्ट है। आयुर्वेद में रोगोन्मूलन के लिए उपदिष्ट मांसभक्षण से हिंसा प्राप्त

होती है क्योंकि आयुर्वेद का प्रयोजन चिकित्सा है और वह विशेषकर मनुष्यों के लिए हित है, जैसा कि—'तत्र पुरुषः प्रधानं तस्योपकरणमन्यत्' इस सुश्रुत-वाक्य से स्पष्ट है। वेदों के—'सर्वत्रात्मानं गोपायीत' तथा लोक के—'आत्मानं सततं रक्षेत्' इस वाक्य द्वारा शरीर की रक्षा करना ही मुख्य उद्देश्य है। जब उपायान्तरों से शरीर का स्वास्थ्य सम्भव न हो तब मांसभक्षण करना हिंसा नहीं माना जाता, यथा—'मांसमेवाश्नतो नित्यं माध्वीकं पिबतोऽनु च। अविधारितवेगस्य यक्ष्मा न लभतेऽन्तरम् ॥' (च. चि. अ. ८) इस प्रकार निरर्थक हिंसा करना ही हिंसा है। अतः विशेष प्रयोजन न होने पर सभी प्राणियों में मित्रता का व्यवहार करना चाहिए यह आयुर्वेद का सिद्धान्त उचित है।

**तत्र श्लोकाः—**

**पञ्चपञ्चकमुद्दिष्टं मनो हेतुचतुष्टयम्। इन्द्रियोपक्रमेऽध्याये सद्वृत्तमखिलेन च ॥ ३० ॥**
**स्वस्थवृत्तं यथोद्दिष्टं यः सम्यगनुतिष्ठति। स समाः शतमव्याधिरायुषा न वियुज्यते ॥३१॥**
**नृलोकमापूरयते यशसा साधुसंमतः। धर्मार्थावेति भूतानां बन्धुतामुपगच्छति ॥ ३२ ॥**
**परान् सुकृतिनो लोकान् पुण्यकर्मा प्रपद्यते। तस्माद्वृत्तमनुष्ठेयमिदं सर्वेण सर्वदा ॥ ३३ ॥**

अध्यायगत विषय का उपसंहार — इस 'इन्द्रियोपक्रमणीय' अध्याय में पञ्चपञ्चक, मन का विचार, स्वस्थ और रोगी होने के समयोग, अतियोग आदि ४ हेतु तथा सम्पूर्ण सद्वृत्तों का उपदेश किया गया है। जो व्यक्ति यहाँ बताये हुए स्वस्थवृत्त का विधिपूर्वक पालन करता है, वह सौ वर्ष की रोगरहित आयु से पृथक् नहीं होता, तथा सज्जन एवं साधु पुरुषों द्वारा प्रशंसित होकर इस लोक में अपना यश फैलाकर, धर्म-अर्थ को प्राप्त कर, प्राणिमात्र का हित करने के कारण सब का बन्धु बन जाता है। इस प्रकार मृत्यु के बाद वह पुण्य कार्य करने वाला पुरुष उत्तम पुण्य करने वाले मनुष्यों द्वारा प्राप्त किये जाने वाले स्वर्गादि लोकों को प्राप्त करता है। इसलिये सभी मनुष्यों को सर्वदा सदवृत्त का पालन करना चाहिये जिससे उन्हें भी पुण्यलोकों की प्राप्ति हो सके ॥३०-३३॥

**❀ यच्चान्यदपि किञ्चित्स्यादनुक्तमिह पूजितम्। वृत्तं तदपि चात्रेयः सदैवाभ्यनुमन्यते ॥३४॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने स्वस्थवृत्तचतुष्के**
**इन्द्रियोपक्रमणीयो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

इति स्वस्थवृत्तचतुष्कः ॥ २ ॥

न कहे गये सद्वृत्त-पालन में सामान्य सिद्धान्त — इस आयुर्वेद शास्त्र में जिन सद्वृत्तों का वर्णन नहीं है किन्तु जो अन्यत्र वर्णित हों या जिन विषयों का पालन करने से अपनी भलाई तथा संसार में प्रतिष्ठा प्राप्त होती हो उन सद्वृत्तों का पालन करना भी आत्रेय मुनि द्वारा सम्मत है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक के अनुसार युगानुरूप (**In Conformity with the time**) सद्वृत्त के रूप में परिवर्तन किया जा सकता है। अर्थात् साधु पुरुषों द्वारा आचरित आचरण से यदि आरोग्य तथा ख्याति की प्राप्ति होती हो तो उसका भी पालन करना चाहिये। इस प्रकार यहाँ सद्वृत्त का वर्णन किया गया है। इसके पालन से यद्यपि स्वास्थ्य-लाभ का साक्षात् नहीं किन्तु परम्परया सम्बन्ध अवश्य है। इन सद्वृत्तों के पालन से इन्द्रियों पर अधिकार प्राप्त होता है। इससे अतियोग अयोग, मिथ्यायोग से मनुष्य सदा बचता है अतः रोग होने का भय नहीं रहता है। इस प्रकार सद्वृत्त का पालन करना स्वास्थ्य के लिये उपकारी होता है।

सद्वृत्त ( Right conducts ) का चिकित्सा शास्त्र में इतना विशद वर्णन इस ओर सङ्केत करता है कि चिकित्सा शास्त्र का समाज के प्रायः प्रत्येक भाग पर नियन्त्रण था। प्राचीन काल की इस मूल भावना की आजकल के Social Medicine से तुलना की जा सकती है।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में स्वस्थचतुष्क-विषयक 'इन्द्रियोपक्रमणीय' नामक अष्टम अध्याय समाप्त हुआ।

इस प्रकार यह स्वस्थवृत्तचतुष्क समाप्त हुआ॥ ८॥

# अथ नवमोऽध्यायः

**अथातः खुड्डाकचतुष्पादमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ २॥**

अब ( स्वस्थ-चतुष्क के वर्णन के बाद ) खुड्डाक चतुष्पाद अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था॥ १-२॥

**विमर्श**—पहले के चार अध्यायों में मानव के स्वास्थ्य को अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए स्वस्थचतुष्क का वर्णन किया गया है। अब स्वस्थ तथा आतुर मानवों के हित के लिए निर्देश-चतुष्क का वर्णन किया जा रहा है। **चक्रपाणि** 'खुड्डाक' शब्द का अर्थ 'अल्पवचन' ( संक्षिप्त ) मानते हैं अर्थात् यहाँ संक्षिप्त रूप में चतुष्पाद का वर्णन किया जा रहा है। आगे दशवें अध्याय में 'महाचतुष्पाद' का वर्णन किया जायगा। उस अध्याय की अपेक्षा यह अध्याय संक्षिप्त है अतः इस अध्याय का नाम खुड्डाक ( संक्षिप्त ) चतुष्पाद रखा गया है। ठीक इसी तरह चरकसंहिता के शारीरस्थान में भी 'खुड्डिका गर्भावक्रान्ति' तथा 'महती गर्भावक्रान्ति' नामक अध्यायों का वर्णन मिलता है।

## ( १ ) चिकित्सा के चतुष्पाद
## ( Four Limbs ( Basic factors ) of Treatment )

***भिषग्द्रव्याण्युपस्थाता रोगी पादचतुष्टयम्। गुणवत् कारणं ज्ञेयं विकारव्युपशान्तये॥३॥**

चिकित्सा के चारपाद — ( १ ) गुणवान् वैद्य (Physician), ( २ ) गुणवान् द्रव्य (Drug), ( ३ ) गुणवान् उपस्थाता ( Nursing staff ) और ( ४ ) गुणवान् रोगी ( Patient ) चिकित्सा के ये चार पाद सम्पूर्ण रोगों की शान्ति में कारण होते हैं॥ ३॥

**विमर्श**—यहाँ चिकित्सा के चार पादों का वर्णन किया गया है। इनमें सबसे प्रधान वैद्य है, उसके बाद औषध, परिचारक और रोगी आते हैं, अतः इसी क्रम से ये यहाँ लिखे गये हैं। आगे बारहवें श्लोक में बताया गया है कि—'प्रधानं कारणं भिषक्' वैद्य, औषधि द्वारा कर्म-सम्पादन करता है, औषधि के अभाव में वैद्य का इतिवृत्त ही नहीं रहता है। अतः वैद्य के बाद औषधि प्रधान है। औषधि, कल्क, क्वाथ, अनुपान तथा रोगी की सेवा आदि की कल्पना परिचारक के अधीन है अतः तीसरा प्रधान परिचारक है। यदि रोगी नहीं होगा तो चिकित्सा किसकी होगी अतः चौथा प्रधान रोगी होता है। कुछ लोग पथ्य की ही प्रधानता देते हैं, यथा—'पथ्ये सति गदार्त्तस्य किमौषधनिषेवणैः। पथ्येऽसति गदार्त्तस्य किमौषधनिषेवणैः॥' ( वैद्यजीवन )। अर्थात् तीनों पादों के युक्तिपूर्वक कर्म करने पर भी अपथ्यसेवी रोगी के विषय में चिकित्सा तथा तीनों पादों का कर्म

१. 'खुड्डाकशब्दोऽल्पवचनः, अल्पत्वं चास्य वक्ष्यमाणमहाचतुष्पादमपेक्ष्य' चक्रः।

व्यर्थ हो जाता है। वस्तुतः चारों पादों का अपनी-अपनी जगह पर महत्त्व है, कोई प्रधान या गौण नहीं है। सुश्रुत ने भी इन चारों को चिकित्सा के साधन में हेतु बताया है, यथा—'वैद्यो व्याध्युपसृष्टश्च भेषजं परिचारकः। एते पादाश्चिकित्सायाः कर्मसाधनहेतवः॥'

**ॐविकारो धातुवैषम्यं साम्यं प्रकृतिरुच्यते। सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च॥ ४॥**

अस्वस्थ ( विकृति ) तथा स्वस्थ ( प्रकृति ) के लक्षण — धातुओं की विषमता को रोग कहा जाता है, धातुओं की समता का नाम प्रकृति ( स्वस्थावस्था ) है, आरोग्यावस्था का नाम सुख है और विकार ( रोगावस्था ) का नाम दुःख है॥ ४॥

**विमर्श**—यहाँ धातु-वैषम्य का नाम रोग बताया गया है। पर इसी स्थान के प्रथम अध्याय में—'रोगस्तु दोषवैषम्यम्', से दोषों की विषमता को रोग माना गया है। यद्यपि यह दोनों वाक्य परस्पर विरुद्ध प्रतीत होते हैं पर परमार्थतः दोनों वाक्य एक ही अर्थ का प्रतिपादन करते हैं। धातु की निरुक्ति यह बताई गई है—'धारणाद् धातवः स्मृताः' अर्थात् जो शरीर को धारण करता है, उसे 'धातु' कहा जाता है। इस अर्थ में प्राकृत वातादि दोषों को, समस्थित रस-रक्तादि धातुओं को और स्वमानस्थित तथा स्वसमक्रिय स्वेद, मल, मूत्र को भी धातु कहा जाता है। अतः धातु-वैषम्य कहने से वातादि तीन दोष, रसादि सप्त धातु तथा मल-मूत्र-स्वेदादि की विषमता का ग्रहण किया जाता है। सुश्रुत ने वातादि को स्पष्ट रूप से धातु माना है, यथा—'नर्ते देहः कफादस्ति न पित्तान्न च मारुतात्। शोणितादपि वा नित्यं देह एतैस्तु धार्यते॥' ( सु. अ. २१ )। धातुओं के ( १ ) प्रसादधातु और ( २ ) मलधातु ये दो विभाग माने गए हैं—'ते सर्व एव धातवो मलाख्याः प्रसादाख्याश्चेति' ( च. सू. अ. २८ ) इस वचन से मल और रसादि धातुओं को धातु माना गया है। 'शरीरदूषणात् दोषाः' अर्थात् जो शरीर को दूषित करे उसे 'दोष' कहते हैं, इस अर्थ में विकृत वातादि, विकृत रस-रक्तादि तथा विकृत मल-मूत्र-स्वेद को भी दोष कहा जाता है। अतः दोष-वैषम्य अर्थात् वात, पित्त, कफ, रस-रक्तादि सात धातुयें और मलादि का विषम होना रोग माना गया है। वस्तुतः वातादि को ही दोष माना जाता है। रसादि में उपचार से दोष शब्द का प्रयोग होता है जैसे गरम 'घृत से जलने पर घृत से जल गया है' ऐसा प्रयोग होता है। परमार्थतः दाहक्रिया अग्नि का कर्म है, पर अग्नि का गुण घृत में चला जाता है अतः गरम घृत को भी उपचार से अग्नि मान कर 'घृत से जल गया' ऐसा प्रयोग होता है।

सुश्रुत में रोग की परिभाषा निम्नलिखित दी गई है—'अस्मिञ्शास्त्रे पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते तद्दुःखसंयोगा व्याधय इत्युच्यन्ते' ( सू. अ. १ )। इसके अनुसार किसी भी प्रकार से दुःख से संयोग होने को ही रोग माना गया है। यह दुःख शारीरिक और मानसिक भेद से दो प्रकार के होते हैं। यद्यपि तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग आदि रोग में प्रत्यक्षतः कोई दुःख नहीं होता है पर त्वचा में विभिन्नता आ जाने से मानसिक कष्ट होता ही है। दुःख का लक्षण पातञ्जल-योगदर्शन में 'प्रतिकूलवेदनीयं दुःखम्' तथा सुख का लक्षण—'अनुकूलवेदनीयं सुखम्' यह बताया गया है। शरीर में तिल आदि का होना भी प्रतिकूलवेदनीय होता है इसलिए इसे भी विकार माना जाता है।

**ॐचतुर्णां भिषगादीनां शस्तानां धातुवैकृते। प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्था चिकित्सेत्यभिधीयते॥५॥**

चिकित्सा की परिभाषा — धातु के विकृत होने पर उन धातुओं में समता लाने के लिए उत्तम वैद्य आदि चिकित्सा के चार पादों की जो प्रवृत्ति होती है उसे ही चिकित्सा कहा जाता है॥५॥

**विमर्श**—आगे इसी स्थान के सोलहवें अध्याय में इसी बात की पुष्टि की गई है, यथा—'याभिः क्रियाभिर्जायन्ते शरीरे धातवः समाः। सा चिकित्सा विकाराणां कर्म तद्भिषजां मतम्॥'

किन्तु भेद यह है कि यहाँ रोग दूर करने की प्रवृत्ति का नाम चिकित्सा माना गया है, अर्थात् दोष, धातु, मल ये सम हों अथवा न हों, पर सम करने के उद्देश्य से जब वैद्य आदि लग जायेंगे तो उसे 'चिकित्सा' कहा जायगा और कहा जाता है। धातुओं को सम करने का नाम चिकित्सा है यह बात 'याभिः क्रियाभिः' से बतायी गई है। धातुओं के सम होने पर रोग दूर हो जाता है, अर्थात् रोग दूर करना चिकित्सा है। इस प्रकार रोग को दूर करने की इच्छा से औषध आदि का देना चिकित्सा है और रोग दूर करना भी चिकित्सा है, यह दोनों अर्थ चिकित्सा शब्द से अभीष्ट हैं अतः दो स्थलों पर दो वचनों से लक्षण बताया गया है। यह चिकित्सा शुद्ध और अशुद्ध भेद से दो प्रकार की होती है, जैसा कि वाग्भट ने बताया है, यथा—'प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योऽन्यव्याधिमुदीरयेत्। नासौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत्॥' अर्थात् वह चिकित्सा 'अशुद्ध' है जो मूल व्याधि को अच्छा करते हुए अन्य व्याधि को उत्पन्न करे और जो व्याधि को शान्त कर दे पर दूसरे रोग उत्पन्न न करे वह चिकित्सा 'शुद्ध' मानी जाती है। चिकित्सा शब्द 'कित् रोगापनयने' धातु से बना हुआ है जिसका अर्थ है रोग को दूर करना। अमरकोष में भी 'चिकित्सा रुक्प्रतिक्रिया' से रोग को दूर करना ही चिकित्सा का अर्थ बताया गया है।

**ॐ श्रुते पर्यवदातत्वं[1] बहुशो दृष्टकर्मता। दाक्ष्यं शौचमिति ज्ञेयं वैद्ये गुणचतुष्टयम्॥ ६॥**

**( १ )** वैद्य के गुण [ Qualities of Physicians ] — ( १ ) शास्त्र का अच्छी प्रकार ज्ञान रखना, ( २ ) अनेक वार रोगी, औषध-निर्माण तथा औषध-प्रयोग का प्रत्यक्ष-द्रष्टा होना, ( ३ ) दक्ष होना अर्थात् समय के अनुसार युक्ति की कल्पना करने में परमचतुर होना तथा ( ४ ) पवित्रता रखना, यह चारों, वैद्य के उत्तम गुण माने जाते हैं॥ ६॥

**विमर्श**—यहाँ केवल चार गुणों का ही वर्णन किया गया है पर विमानस्थान के आठवें अध्याय में वैद्य के कुछ अधिक गुण बताये गए हैं, यथा—'तत्रेमे भिषग्गुणा यैरुपपन्नो भिषग्धातु-साम्याभिनिर्वर्तने समर्थो भवति; तद्यथा—पर्यवदातश्रुतता, परिदृष्टकर्मता, दाक्ष्यं, शौचं, जितहस्तता, उपकरणवत्ता, सर्वेन्द्रियोपपन्नता, प्रकृतिज्ञता, प्रतिपत्तिज्ञता चेति॥' सुश्रुत ने भी वैद्य में चार से अधिक गुण माने हैं, यथा—'तत्त्वाधिगतशास्त्रार्थो दृष्टकर्मा स्वयंकृती। लघुहस्तः शुचिः शूरः सज्जोपस्करभेषजः॥ प्रत्युत्पन्नमतिर्धीमान् व्यवसायी विशारदः। सत्यधर्मपरो यश्च स भिषक् पाद उच्यते॥' वैद्यजीवन में भी वैद्य के लक्षणों का चित्रण बहुत सुन्दर ढंग से किया गया है, यथा—'गुरोरधीताऽखिलवैद्यविद्यः पीयूषपाणिः कुशलः क्रियासु। गतस्पृहो धैर्यधरः कृपालुः शुद्धोऽधिकारी भिषगीदृशः स्यात्॥'

**ॐ बहुता तत्र योग्यत्वमनेकविधकल्पना। संपच्चेति चतुष्कोऽयं द्रव्याणां गुण उच्यते॥७॥**

**( २ )** उत्तम औषधि के गुण [ Qualities of Drugs ] — ( १ ) औषधियों का अधिक रूप में प्राप्त होना, ( २ ) औषधियों का व्याधिनाश में समर्थ होना, ( ३ ) एक ही औषधि में अनेकविध ( स्वरस, कल्क, चूर्ण, वटी, अवलेह आदि ) कल्पना की योग्यता होना, तथा ( ४ ) औषधियों का अपने रस, गुण, वीर्य, विपाकादि गुणों से युक्त होना, ये चारों औषधि के उत्तम गुण माने जाते हैं॥ ७॥

**विमर्श**—'बहुता' का अर्थ किया जाता है औषधियों का अधिक मिलना, क्योंकि अल्प परिमाण में औषधियों का मिलना भी एक दोष है। प्रचुर मात्रा में सभी जगह पाई जाने वाली औषधियाँ उत्तम होती हैं, यह आचार्य का मत है। वाग्भट ने 'बहुता' का अर्थ 'बहुत गुण वाला' किया है—'बहुकल्पं बहुगुणं सम्पन्नं योग्यमौषधम्।' अथवा बहुत रोगों को दूर करने में जो समर्थ

---

१. 'पर्यवदातत्वं विशुद्धज्ञानवत्त्वम्' चक्रः।

है उसे 'बहुता' कहते हैं। 'योग्यत्व' का तात्पर्य यह है कि किसी रोग में दोष, दूष्य, काल, देश, मात्रा, वय आदि का विचार कर दी गई औषधि यदि उस रोग को समूल नष्ट करने में योग्य हो तो वह अच्छी मानी जाती है। 'अनेकविधकल्पना' का तात्पर्य यह है कि प्रत्येक रोगी एक प्रकृति और एक ही रुचि का नहीं होता। रोगी की प्रकृति और रुचि के अनुसार स्वरस, कल्क, क्वाथ, चूर्ण, वटी आदि कल्पना के अनुकूल फल देने की शक्ति औषधि में न हो तो वह अयोग्य मानी जाती है। सम्पत् का तात्पर्य यह है कि औषधि लेने की विधि ( अर्थात् ऊपर, रास्ता, देवालय आदि स्थानों में उत्पन्न न हो, सड़ी-गली न हो, अपरिणतवीर्य न हो आदि ) के अनुकूल प्राप्त होने वाली औषधि उत्तम मानी जाती है। सुश्रुत ने इसे विशेष स्पष्ट किया है, यथा—'प्रशस्तदेश-संभूतं प्रशस्तेऽहनि चोद्धृतम्। युक्तमात्रं मनस्कान्तं गन्धवर्णरसान्वितम्॥ दोषघ्नमग्लानिकरम-विकारि विपर्यये। समीक्ष्य दत्तं काले च भेषजं पाद उच्यते॥' ( सू. अ. ३४ )।

**❀ उपचारज्ञता दाक्ष्यमनुरागश्च भर्त्तरि। शौचं चेति चतुष्कोऽयं गुणः परिचरे जने॥ ८॥**

**( ३ )** उपचारक ( परिचारक ) के गुण [ Qualities of Nursing Staffs ] — ( १ ) सेवा-कार्य का पूर्ण ज्ञान, ( २ ) चतुरता, ( ३ ) अपने मालिक ( रोगी ) के प्रति अधिक प्रेम और ( ४ ) पवित्रता इन चार गुणों का परिचारक में होना उत्तम माना जाता है॥ ८॥

**विमर्श**—रोगी की सेवा करना प्रत्येक व्यक्ति के लिए सरल नहीं है। प्राकृतिक रूप से किसी-किसी में ही सेवाकार्य के ये गुण पाये जाते हैं। नीतिशास्त्र में इसीलिये बताया गया है—'सेवा-धर्मः परमगहनो योगिनामप्यगम्यः' तथा—'सुवर्णपुष्पां पृथिवीं विचिन्वन्ति नरास्त्रयः। शूरश्च कृत-विद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम्॥' इसलिए जो स्वाभाविक रूप से सेवा करना जानता हो उसे ही रोगी की सेवा करने के लिए नियुक्त करना चाहिये। आजकल इसकी शिक्षा देकर Nursing Staff तैयार किया जाता है जिससे आतुरालय के कार्य में सुविधा होती है। सुश्रुत ने परिचारक के लक्षण इस प्रकार बतलाए हैं—'स्निग्धोऽजुगुप्सुर्बलवान् युक्तो व्याधितरक्षणे। वैद्यवा-क्यकृदश्रान्तः पादः परिचरः स्मृतः॥' ( सू. अ. ३५ )।

**❀ स्मृतिर्निर्देशकारित्वमभीरुत्वमथापि च। ज्ञापकत्वं च रोगाणामातुरस्य गुणाः स्मृताः॥९॥**

**( ४ )** रोगी के गुण [ Qualities of Patients ] — ( १ ) स्मरण-शक्ति, ( २ ) वैद्य की आज्ञाओं के पालन की प्रवृत्ति, ( ३ ) निर्भयता और ( ४ ) रोग तथा उपद्रवों को अच्छी प्रकार बता सकना, ये चार रोगी के उत्तम गुण माने गए हैं॥ ९॥

**विमर्श**—स्मरण-शक्ति होने का तात्पर्य यह भी हो सकता है कि कष्टों के कारणों का स्मरण रहने से रोगी उनका त्याग कर सकता है, यथा—'स्मृत्वा स्वभावं भावानां स्मरन् दुःखात् प्रमुच्यते' ( शा. अ. १ )। तथा अन्य कार्यों के लिये भी स्मृति की आवश्यकता है। भीरुता के विषय में सुश्रुत ने कहा है—'विषादो रोगवर्धनानाम्' ( सू. अ. २५ )। अतः उत्तम गुण वाले रोगी को भयरहित होना चाहिए। **चक्रपाणि** के अनुसार 'अथापि च' इस 'अपि' शब्द से कहीं-कहीं भय और अस्मृति को भी गुण माना गया है, जैसे उन्माद-चिकित्सा में, यथा—'सर्पेणोद्धृतदंष्ट्रेण दान्तैः सिंहैर्गजैश्च तम्। त्रासयेच्छस्त्रहस्तैर्वा तस्करैः शत्रुभिस्तथा॥' 'देहदुःखभयेभ्यो हि परं प्राणभयं स्मृतम्। तेन याति शमं तस्य सर्वतो विप्लुतं मनः॥' 'विस्मयो विस्मृतेर्हेतोर्नयन्ति प्रकृतिं मनः॥' ज्वरप्रकरण में भी अस्मरण को गुण माना गया है—'ज्वरवेगं च कालं च चिन्तयञ्ज्वर्यते तु यः। तस्येष्टैश्च विचित्रैश्च प्रयोगैर्नाशयेत्स्मृतिम्॥' (च. अ. ३)। इस प्रकार निडर होना, स्मरण-शक्ति-सम्पन्न होना कहीं गुण और कहीं दोष माना जाता है। इन्हीं विकल्पों को समझ कर सुश्रुत ने अभीरुता तथा स्मृति इन दोनों को रोगी के गुणों में सन्निविष्ट नहीं किया है, यथा—'आयुष्मान्

सत्त्ववान् साध्यो द्रव्यवानात्मवानपि। आस्तिको वैद्यवाक्यस्थो व्याधितः पाद उच्यते ॥' (सू. अ. ३४)

निम्नलिखित रूप में चिकित्सा-चतुष्पाद के षोडश गुणों का संग्रह किया जा रहा है।

| भिषग् ( Physician ) | द्रव्य ( Drug ) | उपस्थाता ( Nursing staff ) | रोगी ( Patient ) |
|---|---|---|---|
| १. श्रुतपर्यवदातत्व ( शास्त्रज्ञान की गंभीरता ) ( Clear Vision in Theory ) | १. बहुता (अधिकता) ( Abundance ) | १. उपचारज्ञता (सेवा-विधि का ज्ञान) (Training in Nursing Profession ) | १. स्मृति ( स्मृति-सम्पन्नता ) ( Memory ) |
| २. बहुदृष्टकर्मत्व ( अनेक कार्यों को प्रत्यक्ष देखने की योग्यता ) (Extensive Practical Experience) | २. योग्यत्व ( व्याधि-नाशकता ) (Applicability) | २. दाक्ष्य ( दक्षता ) ( Skill ) | २. निर्देशकारित्व ( वैद्यवशवर्तिता ) (Obedience to Instruction. ) |
| ३. दाक्ष्य (प्रत्युत्पन्न-मतिता) ( Skill ) | ३. अनेकविधकल्पना ( चूर्ण-वटी आदि अनेक रूपों में प्रयुक्त हो सकनेकी योग्यता) (Utility in Various forms ) | ३. भर्तृ-अनुराग (रोगी में अनुरागिता) ( Affection for Master ) | ३. अभीरुत्व(निर्भयता) ( Courage in facing the disease) |
| ४. शौच ( पवित्रता ) ( Purity ) | ४. सम्पत् ( पूर्ण-रसादियुक्तता ) ( Wholesome ) | ४. शौच ( शुचिता ) ( Cleanliness ) | ४. ज्ञापकत्व ( वेदना बता सकने की क्षमता) ( Ability in describing the disease ) |

## ( २ ) चिकित्सक के बारे में विशेष विचार
## ( Emphasis on Physician )

**कारणं षोडशगुणं सिद्धौ पादचतुष्टयम्। विज्ञाता शासिता योक्ता प्रधानं भिषगत्र तु ॥१०॥**

चिकित्सक की प्रधानता — सोलह गुणों से युक्त ये चिकित्सा के चार पाद चिकित्सा की सिद्धि में कारण हैं। इन चारों में औषधों का जानने वाला, परिचारक पर शासन करने वाला और रोगी में रोगानुसार औषध योगों का योग करने वाला केवल वैद्य होता है अतः वैद्य ही प्रधान माना गया है ॥ १० ॥

**पक्तौ हि कारणं पक्तुर्यथा पात्रेन्धनानलाः। विजेतुर्विजये भूमिश्चमूः प्रहरणानि च ॥ ११ ॥**
**आतुराद्यास्तथा सिद्धौ पादाः कारणसंज्ञिताः। वैद्यस्यातश्चिकित्सायां प्रधानं कारणं भिषक् ॥**

चिकित्सक की प्रधानता में उदाहरण — भण्डारी की पाकक्रिया में जिस प्रकार पात्र, इन्धन और अग्नि कारण होते हैं; युद्ध में विजय-प्राप्ति की इच्छा से प्रवृत्त सेनापति की विजय में जिस

प्रकार भूमि, सेना और अस्त्र-शस्त्र कारण होते हैं उसी प्रकार जब वैद्य रोग दूर करने में प्रवृत्त होता है तो धातुओं की समता ( चिकित्सा की सिद्धि ) में रोगी, औषध और परिचारक कारण होते हैं। इसीलिए चिकित्सा में प्रधान कारण वैद्य माना जाता है ॥ ११-१२ ॥

**विमर्श**—पक्ता और विजेता से वैद्य की, पात्र और भूमि से रोगी की, इन्धन और चमू ( सेना ) से परिचारक की तथा अनल और प्रहरण ( शस्त्र ) से औषध की उपमा दे कर दो दृष्टान्तों से वैद्य की प्रधानता स्पष्ट की गई है। यह विमर्श **चक्रपाणि**-सम्मत है।

**मृद्दण्डचक्रसूत्राद्याः कुम्भकारादृते यथा। नावहन्ति गुणं वैद्यादृते पादत्रयं तथा ॥ १३ ॥**

और भी — जिस प्रकार मिट्टी, दण्ड, चक्र और सूत्र इन चारों के रहते हुए भी विना कुम्हार के घड़े की उत्पत्ति नहीं हो सकती। उसी प्रकार पाद-त्रय के होने पर भी वैद्य के अभाव में आरोग्य की प्राप्ति नहीं होती है ॥ १३ ॥

**विमर्श**—एक—'पक्तौ हि कारणम्' तथा दूसरा 'विजेतुर्विजये भूमिः' इन दो उदाहरणों से वैद्य को प्रधान कारण बताया गया है। पहला अन्वय का उदाहरण है। दूसरा 'मृद्दण्डचक्र' व्यतिरेक का उदाहरण है। इन दोनों अन्वय और व्यतिरेक दृष्टान्त से वैद्य को चिकित्सा की सिद्धि में प्रधान माना गया है। सुश्रुत ने भी स्पष्ट रूप से यही कहा है—'वैद्यो व्याध्युपसृष्टश्च भेषजं परिचारकः। एते पादाश्चिकित्सायाः कर्मसाधनहेतवः ॥ गुणवद्भिस्त्रिभिः पादैश्चतुर्थो गुणवान् भिषक्। व्याधिमल्पेन कालेन महान्तमपि साधयेत् ॥ वैद्यहीनास्त्रयः पादा गुणवन्तोऽप्यपार्थकाः। उद्गातृहोतृब्रह्माणो यथाऽध्वर्युं विनाऽध्वरे ॥ वैद्यस्तु गुणवानेकस्तारयेदातुरं सदा। प्लवं प्रतितरैर्हीनं कर्णधार इवाम्भसि ॥'
( सू. अ. ३४ )

**गन्धर्वपुरवन्नाशं यद्विकाराः सुदारुणाः। यान्ति यच्चेतरे वृद्धिमाशूपायप्रतीक्षिणः ॥ १४ ॥**
**सति पादत्रये ज्ञाज्ञौ भिषजावत्र कारणम्।**

और भी — रोगी, परिचारक और औषधि इन तीनों पादों के रहते हुए जो भयंकर रोग, गन्धर्व नगर के समान शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं तथा दूसरे रोग जो शीघ्र ही अपने उपाय की प्रतीक्षा करते हैं, वे रोग तीनों पादों के रहते हुए शीघ्र बढ़ जाते हैं। इन दोनों अवस्थाओं में क्रमशः ज्ञानी तथा अज्ञानी वैद्य ही कारण होता है ॥ १४ ॥

**विमर्श**—जादूगर अपने जादू के बल पर जो एक नगर का निर्माण करके दिखा देता है तथा अकस्मात् मेघों के एकत्र होने पर आकाश में नगर के समान या घर के समान जो दृश्य दृष्टिगत होता है उसे 'गन्धर्वपुर' कहते हैं। इस प्रकार का दृश्य माया से होता है। नारद-मोह के समय भगवान् ने माया से ही नगर का निर्माण और स्वयंवर-रचना की थी। फिर माया खींच लेने पर शीघ्र ही नगर विलुप्त हो गया था। इसी प्रकार गुणवान् तीनों पादों के साथ गुणवान् या बुद्धिमान् वैद्य भी उपस्थित है तो शीघ्र ही रोग दूर हो जाते हैं। अर्थात् जहाँ-जहाँ ज्ञानी वैद्य रहेगा वहाँ-वहाँ रोग का नाश अवश्य होगा। यह अन्वय का उदाहरण है। गुणवान् तीनों पादों के रहते शीघ्र चिकित्सा की अपेक्षा रखने वाले रोग जो बढ़ जाते हैं, उसमें मूर्ख वैद्य ही कारण होता है। अर्थात् गुणवान् वैद्य के अभाव में आरोग्याभाव हो जाता है। यह व्यतिरेक का उदाहरण है। इस प्रकार गुणवान् तीनों पादों के रहते हुए गुणवान् वैद्य के होने पर आरोग्य-लाभ और गुणवान् वैद्य के अभाव में आरोग्याभाव हो जाता है।

**वरमात्मा हुतो[1]ऽज्ञेन न चिकित्सा प्रवर्तिता ॥ १५ ॥**
**पाणिचाराद्यथाऽचक्षुरज्ञानाद्भीतभीतवत्। नौर्मारुतवशेवाज्ञो भिषक् चरति कर्मसु ॥ १६ ॥**

१. 'हतोऽज्ञेन' इति पा०।

अयोग्य व्यक्ति से चिकित्सा कराने का निषेध — अपनी आत्मा को अग्नि में हवन कर देना अच्छा है किन्तु अज्ञानी वैद्य से चिकित्सा कराना अच्छा नहीं है। जिस प्रकार अन्धा व्यक्ति अपनी अज्ञानता ( न देखने ) के कारण भयभीत होकर डरपोक व्यक्ति के समान हाथ से या डण्डे से टटोल-टटोल कर चलता है तथा वायु के वशीभूत नौका जल में जिस प्रकार चंचल परिस्थिति में रहती है वही स्थिति मूर्ख वैद्य की चिकित्सा कर्म में होती है ॥ १५-१६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जैसे आँधी में पड़ कर कोई बिरली ही नौका भाग्यवश बच पाती है, उसी प्रकार मूर्ख वैद्य की चिकित्सा से कोई भाग्यवान व्यक्ति ही बच पाता है। मूर्ख वैद्य भी चिकित्सा-कार्य में घबड़ाया हुआ ही रहता है।

**यदृच्छया समापन्नमुत्तार्य नियतायुषम्। भिषङ्मानी निहन्त्याशु शतान्यनियतायुषाम् ॥**

और भी — नियत आयु वाले, शरण में आए हुए रोगियों को यदृच्छा ( भाग्यवश ) से अच्छा कर लेने पर वैद्याभिमानी मूर्ख वैद्य अनियत आयु वाले सैकड़ों रोगियों को शीघ्र ही मार डालता है ॥ १७ ॥

**विमर्श**—मनुष्यों की आयु नियत और अनियत दो तरह की होती है। नियत आयु वाले मनुष्य भी वैद्य के अपराध, औषधियों के अनुचित प्रयोग तथा मिथ्याहार-विहारादि से अकाल में ही मर जाते हैं। अर्थात् अनियत आयु वालों की मृत्यु तो मूर्ख वैद्य के द्वारा हो ही जाती है इसीलिए कहा गया है—'दैवे पुरुषकारे च स्थितं ह्यस्य बलाबलम्। दैवमात्मकृतं विद्यात् कर्म यत् पौर्वदेहिकम् ॥ स्मृतः पुरुषकारस्तु क्रियते यदिहापरम्। बलाबलविशेषोऽस्ति तयोरपि च कर्मणोः ॥ दैवं पुरुषकारेण दुर्बलं ह्युपहन्यते। दैवेन चेतरत् कर्म विशिष्टेनोपहन्यते ॥ दृष्ट्वा यदेके मन्यन्ते नियतं मानमायुषः। कर्म किंचित् क्वचित्काले विपाके नियतं महत्। किञ्चित्त्वकालनियतं प्रत्ययैः प्रतिबोध्यते ॥' ( च. वि. अ. ३ )। इस प्रकार नियत और अनियत आयु की कल्पना कर आयु का पूर्णरूप से भोग करने के लिये युक्ति की अपेक्षा मानी गयी है। अतः यदि उत्तम गुणयुक्त चतुष्पाद का चिकित्सा में प्रयोग किया जाता है तो नियत एवं अनियत आयु वालों के लिये लाभ होता है। तीनों पादों के गुणवान् रहते हुए भी वैद्य यदि मूर्ख रहता है तो कदाचित् नियत आयु वाले की प्राणरक्षा 'घुणाक्षरन्याय' से हो भी जाय पर अनियत आयु वालों की मृत्यु तो निश्चित रूप से ही हो जाती है। अतः मूर्ख वैद्य से चिकित्सा कभी नहीं करानी चाहिए। इसी बात को वृद्ध वाग्भट ने भी स्पष्ट किया है, यथा—'ते घुणाक्षरवत् कश्चिदुत्तार्य्य नियतायुषम्। घ्नन्ति वैद्याभिमानेन शतान्यनियतायुषाम् ॥' ( अ. सं. उत्तर अ. ५० )।

**⊛ तस्माच्छास्त्रेऽर्थविज्ञाने प्रवृत्तौ कर्मदर्शने। भिषक् चतुष्टये युक्तः प्राणाभिसर उच्यते ॥१८॥**

प्राणाभिसर वैद्य के लक्षण — इसलिए शास्त्र के अध्ययन में तत्पर रहना, शास्त्र के अर्थ को समझने में उचित परिश्रम करना, स्वयं करना और अन्यत्र हुए या होने वाले कर्मों को बार-बार देखना, इस प्रकार इन चार कर्मों में सदा तत्पर रहने वाले वैद्य को प्राणाभिसर वैद्य कहा जाता है ॥ १८ ॥

**विमर्श**—प्राणाभिसर शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—'प्राणान् गच्छतो व्यावर्तयतीति प्राणाभिसरः' अर्थात् जाते हुए प्राणों को जो लौटा लाता है उसे प्राणाभिसर कहते हैं।

**⊛ हेतौ लिङ्गे प्रशमने रोगाणामपुनर्भवे। ज्ञानं चतुर्विधं यस्य स राजार्हो भिषक्तमः ॥१९॥**

राजा के योग्य वैद्य के लक्षण — ( १ ) हेतु, ( निदान ), ( २ ) लिङ्ग ( रोगों के लक्षण ), ( ३ ) प्रशमन ( रोगों की शान्ति के उपाय ) और ( ४ ) रोगों के पुनः उत्पन्न न होने के यत्न, इन चार विषयों का ज्ञान रखने वाला कुशल वैद्य राजा का चिकित्सक होने योग्य होता है ॥१९॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि आयुर्वेद के त्रिसूत्र 'हेतुलिङ्गौषधज्ञानम्' का पूर्ण ज्ञाता ही राजा के योग्य वैद्य होता है। यद्यपि रोगों के ज्ञान के लिये पूर्वरूप, उपशय, संप्राप्ति इन तीनों का ज्ञान भी आवश्यक है पर व्युत्पत्ति से यहाँ लिङ्ग में ही ( लिङ्ग्यन्ते ज्ञायन्ते व्याधयोऽनेनेति लिङ्गम् ) पूर्वरूप, उपशय और संप्राप्ति का अन्तर्भाव कर लिया गया है। चौथा ज्ञान यह भी आवश्यक होता है कि रोग की उत्पत्ति ही न होने दे, यथा—'दोषाः कदाचित् कुप्यन्ति जिता लङ्घनपाचनैः। ये तु संशोधनैः शुद्धा न तेषां पुनरुद्भवः ॥' ( च. सू. अ १६ )। आयुर्वेद के प्रयोजन भी दो बतलाए गए हैं—'स्वस्थानां स्वास्थ्यरक्षणं, व्याधितानां व्याधिपरिमोक्षः' रोग हो जाने पर उसको चिकित्सा के लिए हेतु, लिङ्ग, औषध की अपेक्षा होती है और यदि मनुष्य स्वस्थ है तो उसे रोग न होने पावे ऐसी युक्ति और नियमों को जानना भी आवश्यक होता है। इस प्रकार का ज्ञान रखने वाला वैद्य ही राजा का चिकित्सक हो सकता है।

*** शस्त्रं शास्त्राणि सलिलं गुणदोषप्रवृत्तये। पात्रापेक्षीण्यतः प्रज्ञां चिकित्सार्थं विशोधयेत् ॥**

शस्त्रादि के सम्बन्ध में पात्र की महत्ता — शस्त्र, शास्त्र और जल, इनमें पात्र के अनुसार गुण और दोषों की उत्पत्ति हो जाती है। आयुर्वेद भी शास्त्र है अतः इसके अध्ययन के पूर्व पढ़ने वाले शिक्षार्थी को अपनी बुद्धि की शुद्धि कर लेनी चाहिए ॥ २० ॥

**विमर्श**—बुद्धि के ठीक न होने पर अध्ययन किया हुआ आयुर्वेद या कोई भी शास्त्र हानिकारक ही होता है। जैसे किसी हिंसक व्यक्ति के हाथ में पिस्तौल दे दी जाय तो वह अनेक निरीह व्यक्तियों का वध कर देगा, किन्तु वही पिस्तौल यदि किसी अच्छे व्यक्ति के हाथ में दी जाय तो वह चोर, डाकुओं और हिंसक जन्तुओं से अपनी या अन्य जनों की रक्षा करने के काम आयेगी।

*** विद्या वितर्को विज्ञानं स्मृतिस्तत्परता क्रिया। यस्यैते षड्गुणास्तस्य न साध्यमतिवर्तते ॥**

उत्तम वैद्य के ६ गुण — ( १ ) विद्या, ( २ ) वितर्क ( तर्क करना ), ( ३ ) विज्ञान ( 'विज्ञानं शिल्पशास्त्रयोः' अमर. ), ( ४ ) स्मृति, ( ५ ) तत्परता ( चिकित्सा में तत्पर रहना ) और ( ६ ) क्रिया ( चिकित्सा करना ) ये ६ गुण जिस वैद्य में रहते है उस वैद्य से कोई भी साध्य रोग अच्छा न हो ऐसा नहीं होता अर्थात् साध्य रोग अच्छे हो ही जाते है ॥ २१ ॥

*** विद्या मतिः कर्मदृष्टिरभ्यासः सिद्धिराश्रयः। वैद्यशब्दाभिनिष्पत्तावलमेकैकमप्यतः ॥२२॥**

और भी — ( १ ) विद्या—आयुर्वेदशास्त्र का पूर्ण ज्ञान, ( २ ) मति—निर्मल बुद्धि, ( ३ ) कर्मदृष्टि—चिकित्साकर्म को बार-बार देखना, ( ४ ) कर्मों का अभ्यास, ( ५ ) सिद्धि—चिकित्सा कार्य में सफलता के लिए सिद्धि का होना और ( ६ ) आश्रय—श्रेष्ठ गुरुजनों के अधीन रहना, इन ६ गुणों में से एक गुण का रहना भी 'वैद्य' नाम ग्रहण कराने के लिए पर्याप्त है ॥२२ ॥

**यस्य त्वेते गुणाः सर्वे सन्ति विद्यादयः शुभाः। स वैद्यशब्दं सद्भूतमर्हन्[१] प्राणिसुखप्रदः ॥२३॥**

और भी — विद्या आदि सभी शुभ गुणों से युक्त वैद्य यथार्थ में वैद्य शब्द को चरितार्थ करते हुए प्राणिमात्र को सुख देने वाला होता है ॥ २३ ॥

*** शास्त्रं ज्योतिः प्रकाशार्थं दर्शनं[२] बुद्धिरात्मनः।**
**ताभ्यां भिषक् सुयुक्ताभ्यां चिकित्सन्नापराध्यति ॥ २४ ॥**

**शास्त्र और बुद्धि का सम्बन्ध — वस्तुओं को प्रकाशित करने के लिए शास्त्र ज्योति ( दीप के समान ) है और शुद्ध बुद्धि दर्शन ( नेत्र के समान ) है। इन निर्मल शुद्ध बुद्धि और शास्त्ररूपी दीप से युक्त होकर जो चिकित्सा करता है उससे अपराध नहीं होता ॥ २४ ॥**

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जैसे नेत्र के रहते हुए भी दीप (प्रकाश) न रहने पर तथा प्रकाश

१. सद्भूतमर्हत्' यो.। २. 'दर्शनमिव दर्शनं चक्षुरिवेत्यर्थः' इति चक्रः।

के रहते, नेत्र न होने पर भी विषयों का ज्ञान नहीं होता है, दोनों के रहने पर ही लौकिक वस्तुओं का ज्ञान होता है, उसी प्रकार रोग और चिकित्सा इन दोनों को प्रकाशित करने वाला, आयुर्वेद शास्त्र दीप के समान है और निर्मल बुद्धि नेत्र के समान है। शास्त्र पढ़ने पर भी बुद्धि ठीक न हो, या बुद्धि ठीक रहते हुए भी किसी ने आयुर्वेद शास्त्र न पढ़ा हो तो वह रोग और चिकित्सा का ज्ञान ठीक-ठीक नहीं कर पायेगा। फलतः आरोग्य-दान देने में वह वैद्य सफल न हो सकेगा। शास्त्र का अध्ययन और निर्मल बुद्धि दोनों के सहारे चिकित्सा करते हुए असफल होने की कम सम्भावना रहती है।

*** चिकित्सिते त्रयः पादा यस्माद्वैद्यव्यपाश्रयाः। तस्मात् प्रयत्नमातिष्ठेद्भिषक् स्वगुणसंपदि ॥**

चिकित्सक को सदा गुण बढ़ाना चाहिये — क्योंकि चिकित्सा कार्य करने में आतुर आदि तीन पाद वैद्य के ही अधीन रहते हैं। अतः वैद्य को वैद्यत्व ( विद्या, वितर्क तथा विद्यामति आदि गुणों की सम्पन्नता ) प्राप्त करने के लिये पूरा प्रयत्न करना चाहिये॥ २५॥

*** मैत्री कारुण्यमार्तेषु शक्ये प्रीतिरुपेक्षणम्। प्रकृतिस्थेषु[1] भूतेषु वैद्यवृत्तिश्चतुर्विधा ॥ २६ ॥**

वैद्य की चार वृत्तियाँ — ( १ ) मैत्री—प्राणिमात्र के साथ मित्रता का व्यवहार, ( २ ) आर्तेषु कारुण्यम्—रोगी व्यक्तियों पर दया का भाव, ( ३ ) शक्ये प्रीतिः—साध्य रोगों में प्रेमपूर्वक चिकित्सा करना और ( ४ ) प्रकृतिस्थेषु भूतेषु उपेक्षणम्—असाध्य रोगी या रोग में उपेक्षा का भाव रखना, वैद्यों में ये चार प्रकार की वृत्तियाँ होनी चाहिए॥ २६॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने प्रकृतिस्थ का अर्थ किया है—मरण के समीप गया हुआ। रघुवंश में भी कालिदास ने कहा है—'मरणं प्रकृतिः शरीरिणां विकृतिर्जीवनमुच्यते बुधैः' ( सर्ग ६ )। तीसवें अध्याय में भी बताया जायगा—'तत्र स्वभावः प्रवृत्तेरुपरमो मरणमनित्यता निरोध इत्येकोऽर्थः'। वृद्ध वाग्भट ने भी कहा है—'सर्वत्र मैत्री करुणाऽऽतुरेषु निरामदेहेषु नृषु प्रमोदः। मनस्युपेक्षा प्रकृतिं व्रजत्सु वैद्यस्य सद्वृत्तमलं करोति॥' ( अं० सं० उ० अ० ५० )। योगदर्शन में योगियों के लिए भी यही उपदेश है—'मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्यविषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादनम्'। ( समाधिपाद सूत्र ३३ )।

**तत्र श्लोकौ—**

**भिषग्जितं चतुष्पादं पादः पादश्चतुर्गुणः। भिषक् प्रधानं पादेभ्यो यस्माद्वैद्यस्तु यद्गुणः ॥२७॥**
**ज्ञानानि बुद्धिर्ब्राह्मी च भिषजां या चतुर्विधा। सर्वमेतच्चतुष्पादे खुड्डाके संप्रकाशितम् ॥२८॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने निर्देशचतुष्के**
**खुड्डाकचतुष्पादो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस 'खुड्डाकचतुष्पाद' अध्याय में निम्नलिखित विषयों का वर्णन किया गया है—रोग-निवारण में चिकित्सा के चार पादों की प्रधानता, चारों पादों के चार-चार गुण, चारों पादों में वैद्य की प्रधानता, वैद्यों में होने वाले गुण और उनसे होने वाले लाभ, वैद्यों का ज्ञान और वैद्यों की चार प्रकार की व्यावहारिक बुद्धि॥ २७—२८॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में
निर्देशचतुष्कविषयक खुड्डाकचतुष्पाद नामक नवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ ९॥

---

**१. शक्ये साधयितुं शक्ये व्याधौ, प्रीतिश्चिकित्सितुं ग्रहणं; प्रकृतिशब्देनेह मरणमुच्यते, प्रकृतिस्था आसन्नमृत्यवः। उपेक्षणं चिकित्सार्थमग्रहणम्।**

# अथ दशमोऽध्यायः

**अथातो महाचतुष्पादमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( खुड्डाकचतुष्पाद अध्याय के बाद ) महाचतुष्पाद अध्याय की व्याख्या की जायगी ॥१॥ जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ २ ॥

**विमर्श**—पहले अध्याय में षोडशगुणयुक्त चिकित्सा के चार पादों का उपदेश किया गया है जो रोग-शान्ति में आवश्यक है; किन्तु यह भी देखा जाता है कि चतुष्पाद के रहने भी रोगी मर जाते हैं, तथा बिना चतुष्पाद के भी रोग की शान्ति हो जाती है। इस प्रकार दिखलाई पड़ने वाली अनेक विप्रतिपत्तियों का समाधान इस 'महाचतुष्पाद' अध्याय में किया जायगा।

**चतुष्पादं षोडशकलं[1] भेषजमिति भिषजो भाषन्ते, यदुक्तं पूर्वाध्याये षोडशगुणमिति, तद्भेषजं युक्तियुक्तमलमारोग्यायेति भगवान् पुनर्वसुरात्रेयः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) चतुष्पाद की सार्थकता से सम्बन्धित विवाद

## ( Doubts about the Utility of Four Limbs of Treatment )

चतुष्पाद की सार्थकता — षोडशकलाओं ( गुणों ) से युक्त चतुष्पाद भेषज ( चिकित्सा ) होता है, ऐसा वैद्य-समुदाय कहता है। जो पहले के अध्याय में 'षोडश' शब्द से कहा गया है, वह षोडशगुणयुक्त चतुष्पाद भेषज युक्तियुक्त प्रयुक्त होने पर ही वैद्य आरोग्यदान में समर्थ होता है, ऐसा भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने कहा है ॥ ३ ॥

**नेति मैत्रेयः, किं कारणं? दृश्यन्ते ह्यातुराः केचिदुपकरणवन्तश्च परिचारकसंपन्नाश्चात्मवन्तश्च कुशलैश्च भिषग्भिरनुष्ठिताः[2] समुत्तिष्ठमानाः, तथायुक्ताश्चापरे म्रियमाणाः, तस्माद्भेषजमकिंचित्करं भवति; तद्यथा—श्वभ्रे[3] सरसि वा प्रसिक्तमल्पमुदकं, नद्यां वा स्यन्दमानायां पांसुधाने वा पांसुमुष्टिः प्रकीर्ण इति; तथाऽपरे दृश्यन्तेऽनुपकरणाश्चापरिचारकाश्चानात्मवन्तश्चाकुशलैश्च भिषग्भिरनुष्ठिताः[4] समुत्तिष्ठमानाः, तथायुक्ता म्रियमाणाश्चापरे। यतश्च प्रतिकुर्वन् सिध्यति, प्रतिकुर्वन् म्रियते; अप्रतिकुर्वन् सिध्यति, अप्रतिकुर्वन् म्रियते; ततश्चिन्त्यते भेषजमभेषजेनाविशिष्टमिति[5] ॥ ४ ॥**

## ( क ) मैत्रेय का चतुष्पाद-विषयक विचार ( पूर्वपक्ष )

## ( Views of Maitreya )

मैत्रेय की शंका—भगवान् पुनर्वसु आत्रेय के इन वचनों को सुनकर मैत्रेय ने कहा—नहीं, जैसा आप कह रहे हैं वह ठीक नहीं है। क्योंकि प्रत्यक्ष देखा जाता है कि चिकित्सा के सभी उपकरणों और सेवक ( नौकर ) से युक्त कुछ रोगी जितेन्द्रिय रहते हुए कुशल वैद्य से चिकित्सा कराकर रोग-निर्मुक्त हो जाते हैं किन्तु चिकित्सा के सभी उपकरण एवं गुणवान् चतुष्पाद के रहते हुए भी कुछ रोगी मर जाते हैं। अतः आरोग्य के प्रति औषध कारण नहीं है। जैसे एक बड़े गहरे गढ़े या तालाब में थोड़ा जल अथवा बहती हुई नदी या धूल के ढेर में एक मुट्ठी धूल छोड़ देने से कोई लाभ नहीं होता। और दूसरे कुछ रोगी चिकित्सा के साधन तथा परिचारक के न रहते हुए, स्वयं

---

१. 'षोडशकलं षोडशगुणम्' इति चक्रः। २. 'भिषग्भिरुपक्रान्ताः' इति पा०। ३. श्वभ्रं गर्तं। ४. 'उपक्रान्ताः' इति पा०। ५. 'इति मैत्रेयः' यो.।

असंयमी रहते हुए मूर्ख वैद्य द्वारा चिकित्सा कराकर आरोग्य लाभ कर लेते हैं। कुछ रोगी साधन और परिचारक के अभाव में, असंयमी रहते हुए मूर्ख वैद्य से चिकित्सा कराने से मर भी जाते हैं, क्योंकि चिकित्सा करने पर आरोग्य लाभ होता है और चिकित्सा करने पर मृत्यु भी होती है अतः प्रतीत होता है कि औषध करना और न करना इन दोनों में कुछ विभिन्नता नहीं है ॥ ४॥

**विमर्श**—मैत्रेय के मत में चिकित्सा करना या चिकित्सा न करना ये दोनों बराबर हैं। इसके लिए उन्होंने यहाँ दो उदाहरण दिये हैं—( १ ) बड़े गढ़े या तालाब में थोड़ा जल डालना, अर्थात् जो रोगी मरणोन्मुख है उसमें थोड़ा औषध देना व्यर्थ है। ( २ ) बहती हुई नदी में एक मुट्ठी भर धूलि छोड़ देना अथवा धूलि के ढेर में एक मुट्ठी धूलि छोड़ना अर्थात् उत्कट-दोष-युक्त रोगी में अल्प औषध का प्रयोग करना व्यर्थ है।

उपर्युक्त दोनों उदाहरणों के दो तात्पर्य हैं—( १ ) चिकित्सा--संशोधन और संशमन दो तरह की होती है। जल का उदाहरण देकर संशोधन चिकित्सा को और धूलि का उदाहरण देकर संशमन चिकित्सा को व्यर्थ सिद्ध किया गया है। अथवा ( २ ) अपतर्पण और संतर्पण दो चिकित्सायें होती हैं। धूलि का दृष्टान्त अपतर्पण तथा जल का दृष्टान्त संपतर्पण चिकित्सा को व्यर्थ सिद्ध करने के लिये दिया गया है। ये उदाहरण देते हुए मैत्रेय ने यह शंका उपस्थित की है कि जब अपने भाग्य से ही रोगी जीते और मरते हैं तो चिकित्सा की सिद्धि में षोडशगुणयुक्त चतुष्पाद कारण है यह जो पहले अध्याय में बताया गया है वह व्यर्थ है। जो कोई भी रोगी अच्छा होता या मरता है उसमें केवल उसका भाग्य ही कारण होता है। उपर्युक्त शंका आज भी उतनी ही सत्य है जितनी सहस्राब्दियों पूर्व सत्य थी।

**मैत्रेय[1] ! मिथ्या चिन्त्यत इत्यात्रेयः, किं कारणं, ये ह्यातुराः षोडशगुणसमुदितेनानेन भेषजेनोपपद्यमाना म्रियन्त इत्युक्तं तदनुपपन्नं, न हि भेषजसाध्यानां व्याधीनां भेषजमकारणं भवति; ये पुनरातुराः केवलाद्भेषजादृते[2] समुत्तिष्ठन्ते, न तेषां संपूर्णभेषजोपपादनाय समुत्थानविशेषो नास्ति[3], यथा हि पतितं पुरुषं समर्थमुत्थानायोत्थापयन् पुरुषो बलमस्योपादध्यात्, स क्षिप्रतरमपरिक्लिष्ट एवोत्तिष्ठेत्, तद्वत् संपूर्णभेषजोपलम्भादातुराः, ये चातुराः केवलाद्भेषजादपि म्रियन्ते, न च सर्व एव ते भेषजोपपन्नाः समुत्तिष्ठेरन्, नहि सर्वे व्याधयो भवन्त्युपायसाध्याः, न चोपायसाध्यानां व्याधीनामनुपायेन सिद्धिरस्ति, न चासाध्यानां व्याधीनां भेषजसमुदायोऽयमस्ति, न ह्यलं ज्ञानवान् भिषङ्मुमूर्षुमातुरमुत्थापयितुं, परीक्ष्यकारिणो हि कुशला भवन्ति, यथा हि योगज्ञोऽभ्यासनित्य इष्वासो[4] धनुरादायेषुमस्यन्नातिविप्रकृष्टे महति काये नापराधवान् भवति, संपादयति चेष्टकार्यं, तथा भिषक् स्वगुणसंपन्न उपकरणवान् वीर्य[5] कर्मारभमाणः साध्यरोगमनपराधः संपादयत्येवातुरमारोग्येण; तस्मान्न भेषजमभेषजेनाविशिष्टं भवति ॥ ५ ॥**

## ( ख ) आत्रेय का चतुष्पादविषयक सार्थकता-समर्थन ( उत्तरपक्ष )
## ( Views of Atreya )

आत्रेय का समाधान — आचार्य पुनर्वसु आत्रेय ने कहा कि हे मैत्रेय ! आप गलत सोच रहे हैं। षोडशगुण से युक्त चिकित्सा से चिकित्सित होने पर भी रोगी मर जाते हैं, यह ठीक

१. 'मिथ्या विचिन्त्यत इत्यात्रेयः' यो. २. 'केवलात् संपूर्णात्' इति चक्रः।

३. 'न नास्तीत्युभयनकारकरणादस्ति समुत्थानविशेष इत्यर्थः' इति चक्रः। समुत्थानविशेषः कारणविशेषः। 'समुत्थानविशेषोऽस्ति' ग. यो.।

४. 'इष्वासो धानुष्कः' इति चक्रः। ५. 'परीक्ष्य' यो.।

नहीं है—क्योंकि औषध-प्रयोग से साध्य होने वाली व्याधियों में औषध का प्रयोग व्यर्थ नहीं होता है, और षोडशकल चिकित्सा के विना ही रोगोन्मुक्त हो जाने वाले रोगी की चिकित्सा में षोडशगुणयुक्त चिकित्सा की कोई विशेष आवश्यकता नहीं है। यह बात नहीं है क्योंकि जैसे कोई मनुष्य फिसल कर गिर पड़ा हो और स्वयं उठ खड़े होने में समर्थ भी हो, पर यदि दूसरा व्यक्ति अपना बल लगा कर, हाथ पकड़ कर उठा दे तो वह गिरा हुआ व्यक्ति शीघ्र ही उठ खड़ा होता है इसी तरह जो रोगी स्वयं साध्य है उस पर यदि सम्पूर्ण चिकित्सा का प्रयोग किया जाता है तो वह अतिशीघ्र आरोग्य लाभ करता है। आपका यह कथन भी ठीक नहीं कि कुछ रोगी सम्पूर्ण षोडशकल चिकित्सा के प्रयोग होने पर भी मर जाते हैं, क्योंकि यह कोई आवश्यक नहीं है कि जितने रोगियों की षोडशकल चिकित्सा की जाती है वे सभी अच्छे ही हो जायँ, क्योंकि सभी व्याधियाँ चिकित्सा से साध्य नहीं होतीं। जो रोग उपाय (चिकित्सा) से साध्य हैं वे विना उपाय (चिकित्सा) के अच्छे भी नहीं होते। असाध्य व्याधियों के लिए इस षोडशकल भेषज (चिकित्सा) का विधान भी नहीं है क्योंकि विद्वान् और ज्ञानसम्पन्न वैद्य भी मरणोन्मुख रोगियों को अच्छा करने में समर्थ नहीं होते। चिकित्सा करते समय परीक्षा करने के बाद जो कार्य करते हैं वे ही कुशल (सफल) होते हैं। जैसे योगज्ञ (धनुष पर बाण रखने की विधि जानने वाला) और बाण चलाने में अभ्यस्त व्यक्ति का लक्ष्य बहुत दूर न हो, और उस लक्ष्य का स्वरूप बड़ा हो तो वह लक्ष्य बेधने में अपराधी (विफल) नहीं होता, किन्तु पूर्ण सफल रहता है। इसी प्रकार अपने गुणों से युक्त वैद्य चिकित्सा की सभी सामग्री से युक्त हो कर रोगियों के साध्यासाध्य रोगों की परीक्षा कर चिकित्सा का प्रयोग करता है तो साध्य रोगों में विफल नहीं होता है अपितु रोगियों को आरोग्यलाभ से युक्त कर देता है। इसलिए यह कहना ठीक नहीं है कि भेषज (चिकित्सा) और अभेषज (अचिकित्सा), इन दोनों में भिन्नता नहीं है॥ ५॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि असाध्य रोगों में औषध-प्रयोग करना व्यर्थ है। आगे बताया भी गया है कि असाध्य रोगियों की चिकित्सा करने से क्या होता है, यथा—'अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत्॥' (श्लोक ८)। अतः साध्य रोगों में चिकित्सा करने से शीघ्र और सुखसाध्य रोगों में चिकित्सा करने से अतिशीघ्र लाभ होता है। यदि साध्य रोगों में चिकित्सा न की जाये तो क्रमशः साध्य व्याधियाँ कृच्छ्रसाध्य या याप्य होकर असाध्य हो जाती हैं। अतः चिकित्सा का प्रयोग अवश्य करना चाहिए। इस प्रसङ्ग को संक्षेप में सुन्दर ढंग से भेल ने भी उपस्थित किया है, यथा—'सिध्यन्ति प्रतिकुर्वाण इत्यात्रेयस्य शासनम्। अपि चाप्रतिकुर्वाण इत्याह भद्रशौनकः॥ गुणवानातुरो द्रव्यभिषक्परिचरान्वितः। दृश्यते विफलो यस्मात्सफलस्तु विपर्य्यये॥ तस्मान्नैकान्तिकी सिद्धिश्चतुष्पादचिकित्सिते। न त्वेतां बुद्धिमात्रेयः शौनकस्यानुमन्यते॥ प्रतिकुर्वंति सिद्धिर्हि वर्णोत्साहबलान्विता। न च स्याद्व्याधिबहुला न त्वेवाप्रतिकुर्वति॥ दुर्वर्णो दुर्बलश्च स्याद्व्याधिभिश्चाप्युपद्रुतः। विकलो वा भवत्यशैरुपक्रान्त इहातुरः॥ न सा सिद्धिरसिद्धिः सा यां दृष्ट्वा ना विपद्यते। तस्माज्ज्ञानवतां सिद्धिं विन्देत मतिमान् भिषक्॥' (भेल. सं. सू. अ. ९)। अष्टाङ्गहृदय में भी संक्षेप से इस विषय को प्रस्तुत किया गया है, यथा—'दृश्यन्ते भगवन् केचिदात्मवन्तोऽपि रोगिणः। द्रव्योपस्थातृसम्पन्ना वृद्धवैद्यमतानुगाः॥ क्षीयमाणामयप्राणा विपरीतास्तथाऽपरे। हिताहितविभागस्य फलं तस्मादनिश्चितम्॥' इस प्रकार पूर्वपक्ष का उत्थान कर यह उत्तर दिया गया है—'नह्युपायमपेक्षन्ते सर्वे रोगा न चान्यथा। उपायसाध्याः सिद्ध्यन्ति नाहेतुर्हेतुमान् यतः॥' (अ. हृ. उ. अ. ४०)।

**ॐ इदं च नः प्रत्यक्षं—यदनातुरेण [1]भेषजेनातुरं चिकित्सामः, क्षाममक्षामेण, कृशं च दुर्बलमाप्याययामः, स्थूलं मेदस्विनमपतर्पयामः, शीतेनोष्णाभिभूतमुपचरामः, शीताभिभूतमुष्णेन, न्यूनान् धातून् पूरयामः, व्यतिरिक्तान् ह्रासयामः, व्याधीन् मूलविपर्ययेणोपचरन्तः सम्यक् प्रकृतौ स्थापयामः; तेषां नस्तथा कुर्वतामयं भेषजसमुदायः कान्ततमो भवति ॥ ६ ॥**

उपर्युक्त के बारे में प्रत्यक्ष प्रमाण — यह प्रत्यक्ष है कि हम दोषयुक्त रोगियों की चिकित्सा दोषरहित औषधों से, क्षीण रोगियों की चिकित्सा अक्षीण ( बृंहण ) औषधियों से, कृश और दुर्बल रोगियों की चिकित्सा पूरण ( तर्पण ) से, स्थूल और मेदस्वी रोगियों की चिकित्सा अपतर्पण से, गर्मी से पीड़ित रोगियों की शीतल औषधियों से तथा शीत से पीड़ित रोगियों की चिकित्सा उष्ण औषधियों से करते हैं। चिकित्सा करते समय हम न्यून धातुओं की पूर्ति करते हैं, और बढ़े धातुओं को घटाते हैं। इस प्रकार व्याधि के मूल ( हेतु ) के विपरीत चिकित्सा करते हुए रोगी को प्राकृतिक अवस्था में लाते हैं। इस प्रकार चिकित्सा करते और लाभ देखते हुए हम आयुर्वेदशास्त्र का औषधसमूह निश्चित रूप से लाभ करने वाला होता है—इस निश्चय पर पहुँचते हैं ॥ ६ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**ॐसाध्यासाध्यविभागज्ञो ज्ञानपूर्वं चिकित्सकः। काले चारभते कर्म यत्तत् साधयति ध्रुवम् ॥**
**अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत् ॥ ८ ॥**

## ( २ ) साध्यासाध्यता-सम्बन्धी विस्तृत विचार
## ( Prognosis )

साध्यासाध्यता-विचार से लाभ-हानि — साध्य और असाध्य रोगों के भेदों को समझने वाला वैद्य यदि ज्ञानपूर्वक समय से चिकित्सा प्रारम्भ करता है तो निश्चित रूप से अपना कार्य सम्पन्न कर लेता है। जो वैद्य असाध्य रोगों की चिकित्सा करता है वह निश्चित रूप से ( १ ) अर्थ ( धन ) की हानि, ( २ ) विद्या की अप्रतिष्ठा, ( ३ ) यश की हानि प्राप्त करता है, ( ४ ) निन्दा का पात्र होता है ( ५ ) एवं रोगियों का संग्रह नहीं कर पाता ॥ ७-८ ॥

**विमर्श**—इससे सूचित किया गया है कि साध्य रोगों में भी चिकित्सा उचित काल पर करने से ही फलवती होती है, जैसा बताया गया है कि—'अप्राप्ते वा क्रियाकाले प्राप्ते वा न कृता क्रिया। क्रियाहीनाऽतिरिक्ता वा साध्येष्वपि न सिद्ध्यति ॥' ( सु. सू. अ. ३५ )। असाध्य रोगों की तो चिकित्सा नहीं ही करनी चाहिए। वृद्ध वाग्भट ने भी ऐसा ही बताया है, यथा—'व्याधिं पुरा परीक्ष्यैवमारभेत ततः क्रियाः। स्वार्थविद्यायशोहानिमन्यथा ध्रुवमाप्नुयात् ॥' ( अ. सं. सू. अ. २ )

**ॐसुखसाध्यं मतं साध्यं कृच्छ्रसाध्यमथापि च। द्विविधं चाप्यसाध्यं स्याद्याप्यं यच्चानुपक्रमम् ॥**
**साध्यानां त्रिविधश्चाल्पमध्यमोत्कृष्टतां प्रति। विकल्पो न त्वसाध्यानां नियतानां विकल्पना ॥**

साध्यासाध्यता के प्रकार — साध्य रोगों के दो भेद होते हैं—( १ ) सुखसाध्य और ( २ ) कृच्छ्रसाध्य। असाध्य रोगों के भी दो भेद होते हैं—( १ ) याप्य और ( २ ) अनुपक्रम। पुनः साध्य रोगों के तीन भेद होते हैं—( १ ) अल्प-उपाय-साध्य, ( २ ) मध्य-उपाय-साध्य और ( ३ ) उत्कृष्ट-उपाय-साध्य। जो रोग निश्चित रूप से असाध्य होते हैं उनका कोई भेद नहीं होता ॥ ९-१० ॥

---

१. 'भेषजेनातुरमुपचरामः' इति पा०। २. 'स्वार्थविद्या०' ग. यो.।

**विमर्श**—वृद्धवाग्भट ने भी इन्हीं भेदों को माना है यथा—'साध्योऽसाध्य इति व्याधिर्द्विधा तौ तु पुनर्द्विधा। सुसाध्यः कृच्छ्रसाध्यश्च याप्यो यश्चानुपक्रमः॥' (सू. अ. २)। रोगों का साध्यासाध्यता की दृष्टि से उपर्युक्त विभाजन चिकित्सा की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है अतएव उसे निम्नांकित रूप में सुविधा के लिये संग्रह किया जा रहा है।

**❀ हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्यल्पानि यस्य च। न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत्॥**
**न च कालगुणैस्तुल्यो न [1]देशो दुरुपक्रमः। गतिरेका नवत्वं च रोगस्योपद्रवो न च॥१२॥**
**दोषश्चैकः समुत्पत्तौ देहः सर्वौषधक्षमः। चतुष्पादोपपत्तिश्च सुखसाध्यस्य लक्षणम्॥१३॥**

**(१)** सुखसाध्य रोगों का स्वरूप — रोग के हेतु, पूर्वरूप और रूप अल्पमात्रा के हों, दोष और दूष्य समान गुण वाले न हों, रोगोत्पादक दोष रोगी की प्रकृति के अनुसार न हों, मूल दोष के स्वाभाविक रूप से बिगड़ने का समय न हो, देश (रोगी के शरीर का स्थान या भूमि) चिकित्सा करने में कठिनाई उत्पन्न करने वाला न हो, रोग एक ( ऊर्ध्व वा अधः ) गति वाला हो, नवीन और उपद्रवों से रहित हो, रोग की उत्पत्ति के समय दोष एक हो, रोगी का शरीर सभी प्रकार की औषधियों का सेवन करने में समर्थ हो और गुणवान चिकित्सा के चारों पादों की उपस्थिति हो तो रोग सुखसाध्य होता है॥ १२-१३॥

**विमर्श**—जब दोष दूष्य के तुल्यगुण न हो तथा प्रकृति के तुल्यगुण न हो तब रोग सुखसाध्य होता है। **(१)** दोष तथा दूष्य का आपस में तुल्यगुण न होना—जैसे, कफ दोष से दूषित रक्त सुखसाध्य होता है—क्योंकि कफदोष प्रकृति से शीतल होता है और रक्त प्रकृति से उष्ण होता है। ऐसी स्थिति में रोग सुखसाध्य होगा। **(२)** दोष तथा प्रकृति का आपस में तुल्यगुण न

१. देशो भूमिरातुरश्च।

होना—जैसे, वातिक प्रकृति वाले पुरुष को कफज या पित्तज रोग, पित्त प्रकृति वाले को कफज या वातज रोग, कफ प्रकृति वाले को पित्तज या वातज रोग हो तो ये सब सुखसाध्य होंगे। (३) दोष तथा काल के गुणों का तुल्य न होना, जैसे—शरद में कफज और वातज, हेमन्त में वातज या पित्तज रोग हो तो यह सब सुखसाध्य होगा। (४) दुरुपक्रम देश, जैसे—वातकफप्रधान आनूप देश में पित्तज रोग, वातपित्तप्रधान जाङ्गल देश में कफज रोग सुखसाध्य होते हैं। शारीरिक देश, जैसे—मर्मस्थान के रोग न हों। (५) सर्वौषधिक्षम देह—रोगी तीक्ष्ण, मृदु, मध्य द्रव्यों और तीक्ष्ण, मृदु, मध्य, संशोधन, संशमन या अपतर्पण, संतर्पण आदि के प्रयोगों से विचलित न होने वाला हो। उपर्युक्त वचनों में कुछ अपवाद भी मिलता है। यथा—'ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्वं प्रमेहे तुल्यदोषता। रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्॥' (मधुकोष)। 'वर्षाशरद्वसन्तेषु वाताद्यैः प्राकृतः क्रमात्। प्राकृतः सुखसाध्यस्तु वसन्तशरदुद्भवः।' (च. चि. अ. ३)। 'साध्याः कफोत्था दश, पित्तजाः षड् याप्या, न साध्याः पवनाच्चतुष्कः। समक्रियत्वाद्विषमक्रियत्वाद् महात्ययत्वाच्च यथाक्रमं ते॥' (च. चि. अ. ६)। 'मासे व्यतीते दशमे चिकित्स्यः।' (च. चि. अ ५)। 'देशप्रकृतिसात्म्यर्तुविपरीतोऽचिरोत्थितः। संपत्तौ भिषगादीनां बलसत्त्वायुषां तथा॥ केवलं समदेहाग्नेः सुखसाध्यतमो गदः॥' (सु. सू. अ. ३५)। 'सर्वौषधक्षमे देहे यूनः पुंसो जितात्मनः। अमर्मगोऽल्पहेत्वग्ररूपरूपोऽनुपद्रवः। अतुल्यदूष्यदेशर्तुप्रकृतिः पादसंपदि। ग्रहेष्वनुगुणेष्वेकदोषमार्गो नवः सुखः। सुखसाध्यः सुखोपायः कालेनाल्पेन साध्यते॥' (अ. सं. सू. अ. १)।

**निमित्तपूर्वरूपाणां रूपाणां मध्यमे बले। कालप्रकृतिदूष्याणां सामान्येऽन्यतमस्य च॥१४॥**
**गर्भिणीवृद्धबालानां नात्युपद्रवपीडितम्। शस्त्रक्षाराग्निकृत्यानामनवं कृच्छ्रदेशजम्॥१५॥**
**विद्यादेकपथं रोगं नातिपूर्णचतुष्पदम्। द्विपथं नातिकालं वा कृच्छ्रसाध्यं द्विदोषजम्॥१६॥**

(२) कृच्छ्रसाध्यरोगों का स्वरूप — जिस रोग में हेतु, पूर्वरूप और रूप (लक्षण) का मध्यम बल हो, समय, प्रकृति और दूष्य इनमें किसी एक की समानता रोगोत्पादक दोष से मिलती हो, रोग गर्भिणी, वृद्ध, बालक का हो, उपद्रव तो हों पर अत्यधिक उपद्रव न हों, ऐसा रोग हुआ हो जो शस्त्र, क्षार, अग्निक्रिया के द्वारा चिकित्स्य हो. रोग पुराना हो, कठिन देश में जैसे मर्मस्थान या जङ्गली देश में, वात-पित्त का रोग या अधःशाखा, कोष्ठ या मर्मास्थि संधिगत एक ही मार्ग का रोग हो पर चतुष्पाद की प्राप्ति न हो, दो मार्गों में रोग हो किन्तु अधिक पुराना रोग न हो और जो रोग दो दोषों से उत्पन्न हो, ऐसे सब रोग कृच्छ्रसाध्य होते हैं॥ १४–१६॥

**विमर्श**—अन्यत्र भी कृच्छ्रसाध्य रोगों का निरूपण किया गया है, यथा—'साध्यते कृच्छ्रसाध्यस्तु यत्नेन महता चिरात्।' (नि. अ. ८)। तथा—'कृच्छ्रैरुपायैः कृच्छ्रस्तु महद्भिश्च चिरेण च। असाध्यलिङ्गसंकीर्णस्तथा शस्त्रादिसाधनः॥' (अ. सं. सू. अ. २)।

**शेषत्वादायुषो याप्यमसाध्यं पथ्यसेवया। लब्धाल्पसुखमल्पेन हेतुनाऽऽशुप्रवर्तकम्॥१७॥**
**गम्भीरं बहुधातुस्थं मर्मसन्धिसमाश्रितम्। नित्यानुशायिनं रोगं दीर्घकालमवस्थितम्॥१८॥**
**विद्याद् द्विदोषजम्—**

(३) याप्य रोगों का स्वरूप — आयु के शेष रहने के कारण पथ्य आहार-विहार के सेवन से थोड़ा अच्छा होकर पुनः थोड़े ही कारण से जो रोग भयानक रूप में बढ़ जाय, जिस रोग में गम्भीर धातुओं में दोष चले गए हों, अनेक रस-रक्तादि धातुओं में दोष प्रविष्ट हो गए हों, मर्मसन्धियों में दोषों का आश्रय हो गया हो, जो रोग बार-बार दौरे के रूप में आता हो, या बहुत दिनों से चला आता हो तथा जो दो दोषों से उत्पन्न हो ऐसे सब असाध्य रोग 'याप्य' कहे जाते हैं॥ १७–१८॥

**विमर्श**—असाध्य रोग का ही एक भेद याप्य है, दोनों में भेद यह है कि असाध्य रोग में

आयु समाप्त हो गयी रहती है किन्तु याप्य में आयु शेष रहती है। शेष सभी लक्षण असाध्य के इसमें भी होते हैं वृद्ध वाग्भट ने इसे कर्मज रोग माना है। कर्म के क्षय होने पर ही कर्मज रोग अच्छे होते हैं और कर्म का क्षय भोग से होता है, यथा—'नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि'। अतः कर्म के प्रबल होने से रोग अच्छा नहीं होता और आयु के शेष होने से रोगी की मृत्यु भी नहीं होती है। चिकित्सा करने से लाभ होता है पर चिकित्सा छोड़ देने पर पुनः रोग पूर्ववत् हो जाता है। वृद्धवाग्भट ने बताया है—'शेषत्वादायुषः पथ्यैर्याप्यः प्रायो विपर्यये। दत्त्वाल्पं सुखमल्पेन हेतुना स प्रतन्यते॥ याति'नाशेषतां रोगः कर्मजो नियतायुषः। प्रपतन्निव विष्कम्भैर्धार्यतेऽत्रातुरो हितैः॥' (अ. सं. सू. अ. २)।

**—तद्वत् प्रत्याख्येयं त्रिदोषजम्। क्रियापथमतिक्रान्तं सर्वमार्गानुसारिणम्॥ १९॥**
**औत्सुक्यारतिसंमोहकरमिन्द्रियनाशनम्। दुर्बलस्य सुसंवृद्धं व्याधिं सारिष्टमेव च॥२०॥**

**(४)** प्रत्याख्येय (अनुपक्रम) रोगों का स्वरूप — इसी प्रकार जो रोग गम्भीर (मेदा, मज्जा आदि में आश्रित) हो, अनेक रस, रक्तादि धातुओं में आश्रित हो, त्रिदोषज हो, जिसकी युक्ति-युक्त चिकित्सा करने पर भी लाभ न होता हो, जिस रोग में दोष अपने सभी मार्गों (ऊर्ध्व, अधः, तिर्यक्, शाखा, कोष्ठ, मर्म, अस्थि सन्धि) में आश्रित हो गए हों, बार-बार उत्सुकता, अरति (बेचैनी), मोह और इन्द्रियों की शक्ति का नाश हो जाता हो, पुरुष दुर्बल हो और व्याधि की शक्ति प्रबल हो और अरिष्ट के लक्षण उपस्थित हों वह रोग असाध्य होता है, इसे प्रत्याख्येय (चिकित्सा न करने योग्य) कहा जाता है॥ १९-२०॥

**ॐ भिषजा प्राक् परीक्ष्यैवं विकाराणां स्वलक्षणम्।**
**पश्चात् कर्मसमारम्भः कार्यः साध्येषु धीमता॥ २१॥**

रोगपरीक्षा के बाद चिकित्सा — बुद्धिमान् वैद्य को चाहिए कि वह रोगों में उनके साध्य, असाध्य, याप्य आदि लक्षणों की परीक्षा कर साध्य रोगों में चिकित्सा कर्म का प्रारम्भ करे॥ २१॥

**साध्यासाध्यविभागज्ञो यः सम्यक्प्रतिपत्तिमान्। न स मैत्रेयतुल्यानां मिथ्याबुद्धिं प्रकल्पयेत्॥**

साध्यासाध्यता से लाभ — जो प्रतिपत्तिमान् (शास्त्रज्ञानकुशल) वैद्य साध्य, असाध्य रोगों के भेदों को ठीक-ठीक जानता है वह मैत्रेय के समान अर्थात् कर्मवादियों की भाँति मिथ्या बुद्धि की कल्पना नहीं करता है॥ २२॥

**तत्र श्लोकौ—**

**इहौषधं पादगुणाः प्रभावो भेषजाश्रयः। आत्रेयमैत्रेयमती मतिद्वैविध्यनिश्चयः॥ २३॥**
**चतुर्विधविकल्पाश्च व्याधयः स्वस्वलक्षणाः। उक्ता महाचतुष्पादे येष्वायत्तं भिषग्जितम्॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने निर्देशचतुष्के**
**महाचतुष्पादो नाम दशमोऽध्यायः॥ १०॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस महाचतुष्पाद अध्याय में औषध, चतुष्पाद के गुण और औषधसम्बन्धी प्रभाव, मैत्रेय और आत्रेय का विचार-विनिमय, इन दोनों के विचारों में निश्चित सिद्धान्त, रोगों के साध्य, सुखसाध्य आदि चार भेद और व्याधियों के साध्यासाध्य लक्षण आदि बताये गये हैं जिनके अधीन चिकित्सा होती है॥ २३-२४॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र (चरकसंहिता) के सूत्रस्थान में निर्देशचतुष्क-विषयक 'महाचतुष्पाद' नामक दसवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ १०॥

# अथैकादशोऽध्यायः

## अथातस्तिस्रैषणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब ( महाचतुष्पाद अध्याय के बाद ) यहाँ तीन एषणा-सम्बन्धी 'तिस्रैषणीय' अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पूर्वोक्त निर्देश-चतुष्क के दो अध्यायों में रोग-शान्ति तथा आरोग्य-लाभ के लिए चतुष्पादों का वर्णन किया गया है। पहले अध्याय में आयुर्वेद को लोकद्वयहितकारी बताया गया है, जैसे—'तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः। वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितम् ॥' ( सू. अ. १ )। उभय लोक की सिद्धि आरोग्य-लाभ पर ही निर्भर है। इह लोक में प्राण-एषणा, धन-एषणा प्रधान होती है, उसके बाद परलोक-एषणा होती है, यही समझाने के लिए इस अध्याय का वर्णन अभीष्ट हुआ है। 'इष्यन्ते अन्विष्यन्ते इति एषणाः = इच्छाः' जिसकी खोज की जाये उसे एषणा कहते हैं।

**इह खलु पुरुषेणानुपहतसत्त्वबुद्धिपौरुषपराक्रमेण हितमिह चामुष्मिंश्च लोके समनुपश्यता तिस्र एषणाः पर्येष्टव्या भवन्ति। तद्यथा—प्राणैषणा[1], धनैषणा, परलोकैषणेति ॥३॥**

## ( १ ) तीन एषणायें ( Three Pursuits )

तीन एषणायें — मन, बुद्धि, पौरुषशक्ति और पराक्रम जिन लोगों का अनुपहत ( नष्ट न हुआ अर्थात् ठीक ) है ऐसे पुरुष जो इस लोक में और परलोक में अपना कल्याण चाहते हैं उन्हें तीन एषणायें ( इच्छायें ) होती है—( १ ) प्राण-एषणा, ( २ ) धन-एषणा, ( ३ ) परलोक-एषणा ॥ ३ ॥

**विमर्श**—प्राचीन महर्षियों ने मनुष्यों की सभी इच्छाओं को तीन भागों में विभक्त किया है। उपनिषदों में भी ( १ ) वित्तैषणा, ( २ ) पुत्रैषणा और ( ३ ) लोकैषणा ये तीन विभाग किए गए हैं। वित्तैषणा-आत्मरक्षासम्बन्धी, पुत्रैषणा-सन्तान-सम्बन्धी तथा लोकैषणा-समाजसम्बन्धी या स्वर्ग एवं मोक्ष-सम्बन्धी इच्छाओं की द्योतक हैं। आयुर्वेदशास्त्र में प्रतिपादित धनैषणा में पुत्रैषणा और वित्तैषणा का अन्तर्भाव कर लिया गया है और एक तीसरी प्राणैषणा का निर्देश किया गया है। भेलसंहिता में तीसरी धर्मैषणा का निर्देश किया गया है, यथा—'प्राणैषणा स्यात्प्रथमा द्वितीया तु धनैषणा। धर्मैषणा तृतीया तु पुरुषस्य भवत्यथ ॥' (सू. अ. १५)। इस धर्मैषणा को परलोकैषणा में अन्तर्भाव कर लिया जाता है क्योंकि धर्म मनुष्य को परलोक देने वाला है और वही मनुष्य का चरम लक्ष्य है। कहा भी है—'यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः' ( वैशेषिक १।१।२ )। यह सभी एषणायें स्वभावतः जन्म से ही प्रत्येक मनुष्य में होती हैं।

आधुनिक मनोवैज्ञानिकों की खोज के अनुसार प्रत्येक जीवधारी प्राणी का जीवन दो प्रकार के व्यवहारों से सञ्चालित होता है—( १ ) जन्मजात ( Inherited ) और ( २ ) उपार्जित ( Acquired )। जन्मजात व्यवहारों के दो भेद किए जाते हैं—( १ ) सहज क्रियायें ( Reflexes ) और मूल प्रवृत्ति ( Instincts )। उपार्जित के भी दो भेद होते हैं (१) आदत ( Habits ) और ( २ ) व्यवसायात्मक कार्य ( Voluntary actions )। मूल प्रवृत्तियों को भी पुनः तीन भागों में विभाजित किया गया है। इनका स्पष्टीकरण निम्नलिखित चक्र से हो जायगा।

---

१. 'इष्यतेऽन्विष्यते साध्यतेऽनयेत्येषणा; प्राणो जीवितं, तत्साध्यते दीर्घत्वेन रोगानुपहतत्वेन चानयेति प्राणैषणा। एवं धनैषणा। परलोकोपकारस्य धर्मस्यैषणा परलोकैषणा' चक्रः।

इस प्रकार उपर्युक्त १४ मूलप्रवृत्तियाँ होती हैं जिनके १४ संवेग ( Emotions ) होते हैं। इन मूलप्रवृत्तियों के अतिरिक्त तीन और जन्मजात प्रवृत्तियाँ मनुष्य में होती हैं। वे हैं—अनुकरण, सहानुभूति और सेवा। उपर्युक्त सूत्र में आचार्य ने उक्त सभी मूलप्रवृत्तियों तथा जन्मजात प्रवृत्तियों को एवं जन्मोत्तर होने वाली प्रवृत्तियों का समीकरण कर उन्हें तीन भागों में विभक्त किया है और कहा है कि इस लोक तथा परलोक में हित की आकांक्षा करने वाले मन-बुद्धि तथा पराक्रम से सम्पन्न पुरुषों की तीन एषणायें होती हैं।

**आसां तु खल्वेषणानां प्राणैषणां तावत्पूर्वतरमापद्येत। कस्मात्? प्राणपरित्यागे हि सर्वत्यागः। तस्यानुपालनं—स्वस्थस्य स्वस्थवृत्तानुवृत्तिः, आतुरस्य विकारप्रशमनेऽप्रमादः, तदुभयमेतदुक्तं वक्ष्यते च; तद्यथोक्तमनुवर्तमानः प्राणानुपालनाद्दीर्घमायुरवाप्नोतीति प्रथमैषणा व्याख्याता भवति ॥ ४ ॥**

**( १ )** प्राणैषणा [ Pursuit of Life ] — इन तीन एषणाओं में सर्वप्रथम प्राणैषणा आती है क्योंकि प्राण का त्याग होने पर सांसारिक वस्तुओं का अभाव ही हो जाता है। उस प्राण की रक्षा के लिए स्वस्थ मनुष्य को स्वस्थवृत्त के पालन और रोगी मनुष्य को रोग की चिकित्सा करने में सावधानी रखनी चाहिए। स्वस्थवृत्त का पालन और रोगों की चिकित्सा कैसे करनी चाहिए यह पीछे के अध्यायों में कहा गया है और आगे भी कहा जायगा। इन बनाये हुए नियमों का ठीक-ठीक पालन करने से प्राणों की रक्षा होती है, प्राणों की रक्षा से दीर्घ आयु प्राप्त होती है। इस प्रकार प्रथम प्राणएषणा की व्याख्या की गयी है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है-जब मनुष्य मर जायगा तो उसका संसार ही समाप्त हो जायगा। अतः सर्वप्रथम जीवन धारण की इच्छा होती है, जीवन-धारण करने के लिए स्वस्थवृत्त का पालन और रोग होने पर उत्तम चिकित्सा कराना ही परम कर्तव्य होता है। भेल-संहिता में यह बात इस प्रकार स्पष्ट की गई है, यथा—'तत्र प्राणैषणां पूर्वं समापद्येत मानवः। धर्मार्थकामप्राप्तिर्हि सद्भिः प्राणैः प्रपद्यते॥ धर्मादीनामवाप्तिश्च पुरुषार्थः परः स्मृतः। तस्माच्छरीरं सततं परिरक्षेद्धि शास्त्रतः॥' ( भे. सू. अ. १५ )।

**अथ द्वितीयं धनैषणामापद्येत; प्राणेभ्यो ह्यनन्तरं धनमेव पर्येष्टव्यं भवति[1], न ह्यतः**

१. अस्याग्रे 'किमर्थमिति चेत् उच्यते' इत्यधिकं पठति योगीन्द्रनाथसेनः।

**पापात् पापीयोऽस्ति यदनुपकरणस्य[1] दीर्घमायुः, तस्मादुपकरणानि पर्येष्टुं यतेत। तत्रोपकरणोपायाननुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—कृषिपाशुपाल्यवाणिज्यराजोपसेवादीनि, यानि चान्यान्यपि सतामविगर्हितानि कर्माणि वृत्तिपुष्टिकराणि विद्यात्तान्यारभेत कर्तुं; तथा कुर्वन् दीर्घजीवितं जीवत्यनवमतः[2] पुरुषो भवति; इति द्वितीया धनैषणा व्याख्याता भवति॥ ५॥**

**( २ )** धनैषणा [ Pursuit of Wealth ] — प्राणैषणा के बाद दूसरी धनैषणा का स्थान आता है, क्योंकि जीवन रहने पर धन की आवश्यकता होती है। अतः उसी की प्राप्ति का साधन ढूँढ़ना पड़ता है। संसार में इससे बड़ा कोई भी पाप का फल नहीं है कि आयु बहुत बड़ी हो, पर उपभोग की कोई भी सामग्री न हो। अतः धनप्राप्ति के साधनों को प्राप्त करने में श्रम करना चाहिए। अब यहाँ पर धनप्राप्ति के साधन और उपायों का निर्देश कर रहे हैं। जैसे—( १ ) कृषि ( खेती करना ), ( २ ) पाशुपाल्य ( पशुओं का पालन करना ), ( ३ ) वाणिज्य ( व्यापार ), ( ४ ) राजोपसेवा ( नौकरी ) आदि ऐसे कार्य जिनकी निन्दा अच्छे-अच्छे लोग न करें और जो कार्य वृत्ति, पुष्टि और विपुलधनप्राप्ति के साधन हों उन्हें करना प्रारम्भ करें और ऐसे वृत्तिपुष्टिकर कार्यों को करते हुए प्रतिष्ठापूर्वक दीर्घ जीवन प्राप्त करें, इस प्रकार दूसरी धनैषणा की व्याख्या की गयी है॥ ५॥

**विमर्श**—धनप्राप्ति करने के श्रेष्ठ उपाय अन्यत्र ६ बताए गए हैं, यथा—'स चार्थः पुरुषाणां षड्भिरुपायैर्भवति—( १ ) भिक्षया, ( २ ) नृपसेवया, ( ३ ) कृषिकर्मणा, ( ४ ) विद्योपार्जनेन, ( ५ ) व्यवहारेण, ( ६ ) वणिक्कर्मणा वा॥' और इन ६ उपायों में व्यापार को धन-प्राप्ति का उत्तम साधन माना गया है, यथा—'कृता भिक्षाऽनेकैर्वितरति नृपो नोचितमहो, कृषिः क्लिष्टा विद्या गुरुविनयवृत्त्याऽतिविषमा। कुसीदाद् दारिद्र्यं परकरगतग्रन्थिशमनाद्, न मन्ये वाणिज्यात् किमपि परमं वर्त्तनमिह॥' ( पञ्चतन्त्र )। भेल ने भी दूसरी धनैषणा का वर्णन किया है, यथा—'धनैषणां द्वितीयां तु समापद्येत मानवः। पापीयो नास्त्यतः किञ्चिद्यथाजीवमृते धनात्॥ धर्मकामावसम्बाध्य तस्माद्वित्तमुपार्जयेत्। ज्वररोगादिका येन निरस्येदापदो बुधः॥' (सू. अ. १५)।

**॥ अथ तृतीयां परलोकैषणामापद्येत। संशयश्चात्र, कथं? भविष्याम इतश्च्युता न वेति; कुतः पुनः संशय इति, उच्यते—सन्ति ह्येके प्रत्यक्षपराः परोक्षत्वात् पुनर्भवस्य नास्तिक्यमाश्रिताः, सन्ति चागमप्रत्ययादेव पुनर्भवमिच्छन्ति; श्रुतिभेदाच्च[3]—**

**॥ 'मातरं पितरं चैके मन्यन्ते जन्मकारणम्।**
**स्वभावं परनिर्माणं यदृच्छां चापरे जनाः॥' इति।**

**अतः संशयः—किं नु खल्वस्ति पुनर्भवो न वेति॥ ६॥**

**( ३ )** परलोकैषणा [ Pursuit of Other World ] — दीर्घ आयु और धन-प्राप्ति के बाद तीसरी परलोक-एषणा का स्थान आता है। किन्तु परलोक के विषय में सन्देह है कि जब मर कर इस लोक से हम च्युत ( नष्ट ) होंगे तब पुनः जन्म लेंगे अथवा नहीं। यह सन्देह क्यों होता है, इसका उत्तर आचार्य ने दिया है कि कुछ ऐसे पुरुष हैं जो नास्तिकवाद को मानने वाले हैं, वे प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानते हैं और परोक्ष होने के कारण पुनर्जन्म को नहीं मानते। कुछ अन्य लोग हैं जो आस्तिक हैं। वे शास्त्र-प्रमाण से पुनर्जन्म को मानते हैं। श्रुतियाँ भी परस्पर-विरुद्ध

१. 'उपकरणमारोग्यभोगधर्मसाधनीभूतो धनप्रपञ्चः' इति चक्रः।
२. अनवमतोऽनवज्ञातो बहुमानगृहीत इत्यर्थः। 'दीर्घजीवितमनवमतः पुरुषो जीवति' यो.।
३. 'श्रुतिः प्रतिवादिवचनमेवंग्रन्थनिबद्धम्' इति चक्रः।

मिलती हैं, जैसे—कोई माता-पिता को तथा कोई स्वभाव को ही जन्म का कारण मानते हैं। कोई ऐसा मानते हैं कि पर (दूसरे) से शरीर का निर्माण होता है। कोई जन्म का कारण यदृच्छा (यों ही) को मानते हैं। इसलिए सन्देह होता है कि पुनर्जन्म होता है कि नहीं॥ ६॥

**विमर्श**—(१) आज का विज्ञानवाद केवल प्रत्यक्ष को ही मानता है और प्राचीन नास्तिक चार्वाक आदि केवल प्रत्यक्ष से उपलब्ध वस्तुओं में ही विश्वास करते हैं। पुनर्जन्म प्रत्यक्षतः उपलब्ध नहीं होता है। इसी प्रकार कर्म का फल और आत्मा ये सभी अप्रत्यक्ष हैं। अतः पुनर्जन्म के ये साधक भी प्रत्यक्ष नहीं हैं। दूसरे, शास्त्र-प्रमाण से पुनर्जन्म, कर्म का फल और आत्मा को मानते हैं परन्तु परस्पर-विरुद्ध विचारों को देखकर श्रुति-प्रमाण में भी संशय होता है। यहाँ श्रुति शब्द का अर्थ 'श्रूयते इति श्रुतिः' अर्थात् जो मतभेद सुनाई पड़ता है उसे श्रुति कहते हैं, ऐसा समझना चाहिए। इनमें (२) कुछ लोग केवल माता-पिता को ही जन्म के प्रति कारण मानते हैं। अर्थात् आत्मनिरपेक्ष माता-पिता का शोणित-शुक्र जन्म के प्रति कारण है, न कि पूर्वशरीर को छोड़कर आत्मा नवीन शरीर को धारण करता है क्योंकि आत्मा कोई वस्तु नहीं है—यह मातापितृवादी का पक्ष है। (३) कुछ लोग जन्म के प्रति स्वभाव को कारण मानते हैं। यथा—'अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते। सन्निवेशः शरीराणां दन्तानां पतनोद्भवौ॥' (सु. शा. अ. ३)। 'तलेष्वसंभवो यश्च रोम्णामेतत् स्वभावतः॥' (सु. सू. अ. २)। तथा—'धातुषु क्षीयमाणेषु वर्द्धेते द्वाविमौ सदा। स्वभावं प्रकृतिं कृत्वा नखकेशाविति स्थितिः॥' (सु. शा. अ. ४)। 'स्वभावाल्लघवो मुद्गास्तथा लावकपिञ्जलाः। स्वभावाद् गुरवो माषा वराहमहिषादयः॥' (सु. सू. अ. ४६)। ये सब स्वभाव से सृष्टि होने के प्रमाण और उदाहरण हैं। योगवासिष्ठ में भी कहा गया है—'कः कण्टकानां प्रकरोति तैक्ष्ण्यं चित्रं विचित्रं मृगपक्षिणां च। माधुर्यमिक्षौ कटुता मरीचे स्वभावतः सर्वमिदं प्रवृत्तम्॥' अतः उत्पत्ति के प्रति आत्मा, कर्मफल आदि कारण नहीं हैं, न पुनर्जन्म है, किन्तु स्वभाव ही कारण है। (४) कुछ लोग पर-निर्माण को जन्म का कारण मानते हैं। 'पर' शब्द से यहाँ ईश्वर लिया जाता है—'परः उत्कृष्टः विलक्षणसकलकार्यकारी पुरुषः ईश्वराख्यः' अर्थात् आत्मा कोई अतिरिक्त पदार्थ नहीं है जिसका पुनर्जन्म हो, केवल ईश्वर जगत् का उत्पादक है। निम्न-लिखित वचनों से ईश्वर ही जन्म के प्रति कारण सिद्ध होता है, यथा—'ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्' (ईशा० उ०)। 'ईशमेवाहमत्यर्थं न च मामीशते परः॥ ददामि च सदैश्वर्य्यमीश्वरस्तेन कीर्तितः॥' 'देवस्यैष महिमा तु लोके येनेदं भ्राम्यते ब्रह्मचक्रम्। न तस्य कश्चित् पतिरस्ति लोके न चेशिता नैव न तस्य लिङ्गम्। न कारणं करणाधिपो न तस्य न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः॥' (५) पाँचवाँ मत यदृच्छावादियों का है। इनका यह सिद्धान्त है कि जगत् की उत्पत्ति बिना कारण यों ही हो जाया करती है, इसमें कोई भी कारण नहीं है। जैसे मेघ बिना आत्मा के जल की वर्षा करता है तथा भूमि आत्मारहित अचेतन है, फिर भी भूमिकम्प होता है। इन घटनाओं को उत्पन्न करने वाली जो शक्ति है उसे 'यदृच्छा' कहते हैं। यही जगत् की उत्पत्ति का कारण है, यथा—'यदृच्छा कालभार्या ययाऽकस्माद्घनो वर्षति, भूमिः कम्पते लाभालाभौ भवतः' (नारायण)। इस यदृच्छावाद का वर्णन भगवद्गीता में भी आया है, यथा—'यदृच्छालाभसंतुष्टो द्वन्द्वातीतो विमत्सरः। समः सिद्धावसिद्धौ च कृत्वापि न निबध्यते॥' (गी. अ. ४)। 'यदृच्छया चोपपन्नं स्वर्गद्वारमपावृतम्। सुखिनः क्षत्रियाः पार्थ लभन्ते युद्धमीदृशम्।' (गी. अ. २)। इस प्रकार उत्पत्ति के प्रति पाँच पक्षों का वर्णन मिलता है। अतः पुनर्जन्म में संदेह होता है, यह पूर्वपक्ष उपस्थित हो गया। सुश्रुत में तो उत्पत्ति के प्रति छः कारण बताये गए हैं, यथा—'स्वभाव-मीश्वरं कालं यदृच्छां नियतिं तथा। परिणामं च मन्यन्ते प्रकृतिं पृथुदर्शिनः॥' (शा. अ. १)।

अन्त में सुविधा के लिये पुनर्भव ( पुनर्जन्म ) सम्बन्धी विभिन्न पाँच विपक्षों का संग्रह निम्नांकित रूप में किया जा रहा है।

**तत्र बुद्धिमान्नास्तिक्यबुद्धिं जह्याद्विचिकित्सां च। कस्मात् ? प्रत्यक्षं ह्यल्पम्; अनल्पमप्रत्यक्षमस्ति, यदागमानुमानयुक्तिभिरुपलभ्यते; यैरेव तावदिन्द्रियैः प्रत्यक्षमुपलभ्यते, तान्येव सन्ति चाप्रत्यक्षाणि ॥ ७ ॥**

**(१)** पुनर्भव को अप्रत्यक्ष ( परोक्ष ) के कारण न मानने वाले पक्ष की शंका का समाधान — परलोक एवं पुनर्जन्म का विचार करना हो तो सर्वप्रथम बुद्धिमान् पुरुष के लिए यह उचित है कि वह नास्तिक्य बुद्धि और विचिकित्सा ( संशय-बुद्धि ) को त्याग दें। क्योंकि प्रत्यक्ष ज्ञान करने योग्य वस्तुएँ कम हैं, और अप्रत्यक्ष वस्तुएँ बहुत हैं, जिनकी प्राप्ति आगम ( शास्त्र-प्रमाण ), अनुमान और युक्ति प्रमाण से होती है। दूसरी बात यह है कि यदि केवल प्रत्यक्ष को ही प्रमाण माना जाय तो यह दूसरा दोष आ जायगा कि जिन इन्द्रियों से प्रत्यक्ष का ग्रहण होता है वे इन्द्रियाँ ही स्वयं अप्रत्यक्ष हैं ॥ ७ ॥

**विमर्श**—प्रत्यक्षवादी नास्तिक-मत का खण्डन आचार्य ने इस गद्यखण्ड से किया है। इसमें उन्होंने आदेश दिया है कि पुनर्जन्म या परलोक आदि के विषय में विचार करने के पूर्व नास्तिक्य-बुद्धि और संशय-बुद्धि को छोड़ देना चाहिए क्योंकि जड़तापूर्वक किसी पक्ष को लेकर विचार किया जाय तो सिद्धान्त का निर्णय नहीं होता है। अतः पहले अपनी बुद्धि की शुद्धि कर लेनी चाहिए। उपर्युक्त दोनों बातों को छोड़ देने से बुद्धि की शुद्धि हो जाती है। बुद्धि शुद्ध होने के बाद आचार्य ने बताया है कि जगत् में प्रत्यक्ष बहुत कम वस्तुओं का होना है किन्तु अनुमान आदि से ज्ञातव्य वस्तुएँ बहुत हैं। केवल प्रत्यक्ष प्रमाण मानने में यह दोष बताया है कि इन्द्रियाँ स्वयं प्रत्यक्ष-गम्य नहीं है तो क्या इन्द्रियों को न माना जाय ? यदि इन्द्रियों को न मानें तो वस्तुओं का ज्ञान ही सम्भव नहीं है, यदि इन्द्रियाधिष्ठान को इन्द्रिय मान लिया जाय तो बहरे, अन्धे होने पर इन्द्रियाधिष्ठान के होते हुए ज्ञान होना चाहिए पर होता नहीं है। इसीलिये इन्द्रियों का ज्ञान अनुमान प्रमाण से किया गया है, यथा—'चक्षुर्बुद्ध्यादिकाः करणकार्याः क्रियात्वात् छिदिक्रियावत्।'

**सतां च रूपाणामतिसन्निकर्षादतिविप्रकर्षादावरणात् करणदौर्बल्यान्मनोऽनवस्थानात् समानाभिहारादभिभवादतिसौक्ष्म्याच्च प्रत्यक्षानुपलब्धिः; तस्मादपरीक्षितमेतदुच्यते— प्रत्यक्षमेवास्ति नान्यदस्तीति ॥ ८ ॥**

प्रत्यक्ष ज्ञान में बाधक हेतु [ Exceptions of Direct Observation ] — चक्षुरिन्द्रिय से ग्राह्य रूप वाली वस्तुओं के रहने पर भी ( १ ) अत्यन्त समीप होने के कारण, ( २ ) अत्यन्त दूर होने के कारण, ( ३ ) आवरण से ढक जाने के कारण, ( ४ ) इन्द्रियों की दुर्बलता के कारण, ( ५ ) मन के चञ्चल होने के कारण, ( ६ ) समानाभिहार—एक समान कई वस्तुओं के होने के कारण, ( ७ ) किसी अन्य वस्तु से दब जाने के कारण और ( ८ ) अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण उस वस्तु का प्रत्यक्ष नहीं होता है। अतः जो केवल प्रत्यक्ष को ही मानते हैं वह बिना विचारे, बिना परीक्षा किये ही कहते हैं कि केवल प्रत्यक्ष प्रमाण ही है, अन्य प्रमाण नहीं है॥ ८॥

**विमर्श**—प्रत्येक का उदाहरण क्रम से इस प्रकार समझना चाहिए—( १ ) अति समीप, जैसे किसी पुस्तक को नेत्र के अति समीप लाया जाय तो अक्षर दिखाई नहीं पड़ते हैं। ( २ ) अति दूर, जैसे आकाश में अधिक दूर उड़ती हुई चिड़िया, अधिक दूर रखी पुस्तक के अक्षरों का ज्ञान नहीं होता है। ( ३ ) आवरण, जैसे किसी पर्दा या दीवाल का व्यवधान रहने से वस्तु के रहते हुए भी उसका ज्ञान नहीं होता है। (४) करण-दौर्बल्य, जैसे नेत्र में मोतियाबिन्द हो जाय या रतौंधी आदि हो जाय तो दिखाई नहीं पड़ता है। ( ५ ) मन की चञ्चलता, जैसे कक्षा में अध्ययन करते हुए छात्र का मन किसी अन्य स्थान में लगा हो तो अध्यापक के पढ़ाए हुए पाठ का ज्ञान नहीं होता है। ( ६ ) समानाभिहार, जैसे गेहूं के दानों में मिलाये हुए अन्य गेहूं के दानों का पृथक्करण नहीं किया जा सकता। ( ७ ) अभिभव, जैसे दिन में सूर्य के तेज से तारों का ज्ञान नहीं होता है। ( ८ ) अति सूक्ष्म, जैसे सूक्ष्म जीवाणुओं का नेत्र से ज्ञान नहीं होता है। कुछ वस्तुओं का अति विशाल होने से भी प्रत्यक्ष नहीं होता है, जैसे आकाश कितने परिमाण का है यह ज्ञान नहीं होता है। यहाँ बताए हुए प्रत्यक्षाभाव के कारणों को ही ईश्वरकृष्ण ने भी माना है। यथा—
'अतिदूरात्सामीप्यादिन्द्रियघातान्मनोऽनवस्थानात्। सौक्ष्म्याद्व्यवधानादभिभवात् समानाभिहाराच्चेति ॥' ( सांख्यकारिका )।

**श्रुतयश्चैता न कारणं, युक्तिविरोधात्।**
**आत्मा मातुः पितुर्वा यः सोऽपत्यं यदि संचरेत्। द्विविधं संचरेदात्मा सर्वो वाऽवयवेन वा॥**
**सर्वश्चेत् संचरेन्मातुः पितुर्वा मरणं भवेत्। निरन्तरं, नावयवः कश्चित् सूक्ष्मस्य चात्मनः॥**

**( २ )** माता-पिता को जन्म में कारण मानने वाले पक्ष की शङ्का का समाधान — ये श्रुतियां भी परलोक या पुनर्भव को न मानने में कारण नहीं हैं क्योंकि युक्तिविरोध होता है। जैसे माता या पिता की आत्मा सन्तान में आती है ऐसा मान लिया जाय तो इसमें यह प्रश्न उठता है कि आत्मा का सन्तान में गमन दो प्रकार से हो सकता है—( १ ) एक पक्ष में पूर्ण आत्मा सन्तान में गमन कर सकती है और ( २ ) दूसरे पक्ष में आत्मा का अवयव ( हिस्सा ) सन्तान में जा सकता है। पहले पक्ष में आत्मा यदि पूर्ण रूप से सन्तान में प्रवेश करती है तब यह दोष आ जायगा कि माता या पिता की मृत्यु हो जानी चाहिए। पर ऐसा दिखाई नहीं पड़ता है। यदि यह कहा जाय कि आत्मा का अवयव ( हिस्सा ) सन्तान में जाता है तो यह भी कहना उचित नहीं है क्योंकि आत्मा अवयव-रहित ( सूक्ष्म ) है॥ ९-१०॥

**बुद्धिर्मनश्च निर्णीते यथैवात्मा तथैव ते। येषां चैषा मतिस्तेषां योनिर्नास्ति चतुर्विधा॥११॥**

और भी — बुद्धि और मन के विषय में यह निश्चय हो चुका है कि जैसे आत्मा सूक्ष्म है

---

१. 'येषामेषा—माता-पितरौ जन्मकारणमित्येवंरूपा मतिस्तेषां प्राणिजन्मनि चतुर्विधा योनिर्नास्ति। जरायुजाण्डस्वेदोद्भिद्भेदाच्चतुर्विधा योनिरुक्ता प्राणिनामुत्पत्तौ। जरायुजानां देवनरादीनामण्डजानां पक्ष्यादीनां च स्तो मातापितरौ न तु स्वेदजोद्भिज्जानामित्येवं युक्तिविरोधात्' इति गङ्गाधरः।

और एक है वैसे ही बुद्धि और मन है। माता-पिता को सृष्टि-उत्पत्ति में जो लोग कारण मानते हैं, उनके मत में चार प्रकार की योनि सम्भव नहीं होगी, यह दूसरा दोष आयेगा। अतः माता-पिता कारण नहीं हो सकते हैं ॥ ११ ॥

**विमर्श**—माता-पिता की आत्मा का गमन सन्तान में नहीं होता है, यह मान लेने पर पुनः माता-पिता सन्तानोत्पत्ति में कारण हैं यह मत मानने वाला अपने पक्ष की स्थापना करता है कि आत्मा कारण न हो, पर माता-पिता की बुद्धि या मन सन्तान में जाकर चेतनता उत्पन्न करते हैं, अतः माता-पिता सन्तानोत्पत्ति में कारण हैं। इस मत का खण्डन इस श्लोक से किया गया है। बुद्धि और मन क्या वस्तु है और बुद्धि और मन सन्तान में जाते हैं ऐसा निर्णय करने पर जो आत्मा के सन्तान में गमन करने पर दोष बताया गया है वही दोष बुद्धि और मन के सन्तान में गमन करने पर होता है। अर्थात् यदि बुद्धि या मन सन्तान में सम्पूर्ण रूप से गमन करें तो माता या पिता में तत्काल बुद्धि या मन का अभाव हो जाना चाहिए। पर ऐसा होता नहीं है। यदि यह कहा जाय कि बुद्धि और मन का अवयव सन्तान में जाता है तो सूक्ष्म बुद्धि और मन का अवयव होना ही नहीं है। दूसरी आपत्ति इस मत में यह है कि—सृष्टि-उत्पत्ति में माता-पिता को कारण माना जाय तो जो चार योनियाँ ( जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज ) मानी गई हैं वे नहीं हो पावेंगी। क्योंकि स्वेदज तथा उद्भिज्ज प्राणियों की उत्पत्ति माता और पिता से नहीं होती। अतः यह मानना पड़ेगा कि कर्म के वशीभूत आत्मा की प्रेरणा से माता-पिता के शरीर से शुक्र-शोणित निकल कर गर्भाशय में जाकर सन्तान के शरीर का आरम्भ करते हैं। अर्थात् शरीर की उत्पत्ति कर्मानुसार होती है और कर्म जन्मान्तरीय रहता है अतः परलोक तथा पुनर्जन्म की सिद्धि हो जाती है।

**॥ विद्यात् स्वाभाविकं षण्णां धातूनां यत् स्वलक्षणम्।**
**संयोगे च वियोगे[1] च तेषां कर्मैव कारणम् ॥ १२ ॥**

**( ३ )** स्वभाव को जन्म में कारण मानने वाले पक्ष की शङ्का का समाधान — पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश एवं आत्मा इन ६ धातुओं के जो अपने लक्षण होते हैं उन्हें स्वाभाविक जानना चाहिए। इन ६ धातुओं के संयोग और वियोग में कर्म ही कारण होता है ॥ १२ ॥

**विमर्श**—पुनर्जन्म के प्रति स्वभाव कारण है इस मत का उत्थापन कर इसका खण्डन इस श्लोक से किया गया है। पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतों के अपने-अपने लक्षण इस प्रकार हैं—'खरद्रवचलोष्णत्वं भूजलानिलतेजसाम्। आकाशस्याप्रतीघातं दृष्टं लिङ्गं यथाक्रमम् ॥' ( च. शा. अ. १ )। आत्मा का चैतन्य होना अपना लक्षण है, यथा–'निर्विकारः परस्त्वात्मा सत्त्वभूतगुणेन्द्रियम्। चैतन्ये कारणम् ॥' (च.सू.अ.१)। इन ६ धातुओं के अपने-अपने लक्षण स्वभाव से होते हैं। पर पञ्चमहाभूत अचेतन हैं, इनमें चेतनता का प्रादुर्भाव आत्मा के संयोग से और अचेतनता का आत्मा के वियोग से होता है। संयोग और वियोग का कोई कारण अवश्य होना चाहिए, वह कारण क्या है, इसका उत्तर यही है कि जन्मान्तरीय कर्म संयोग-वियोग में कारण होता है, यथा–'भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मैर्मनोजवो देहमुपैति देहात्। कर्मात्मकत्वात्तु तस्य दृश्यं दिव्यं विना दर्शनमस्ति रूपम् ॥' (च.शा.अ.२) यदि कर्म को कारण मान लिया जाता है तो पुनर्जन्म की सिद्धि स्पष्ट हो जाती है। यदि पञ्चमहाभूत और आत्मा के संयोग और वियोग में स्वभाव को कारण मान लिया जाय तो 'स्वभावो दुरतिक्रमः' के अनुसार संयोग का अभाव कभी नहीं होगा अतः कभी वियोग भी नहीं होगा। आरम्भक कर्म के क्षय होने पर ही शरीरपात—अर्थात् वियोग ( विभाग ) होता है। कर्म, संयोग और

1. 'विभागे' ग.।

वियोग में कारण होता है यह बात कर्म के लक्षण से स्पष्ट है, यथा—'संयोगे च विभागे च कारणं द्रव्यमाश्रितम् ।' ( सू. अ. १ )। इस वर्णन से स्वभाववादी का जो यह मत है कि दो या अधिक पदार्थों के मिलने से चेतनता स्वभाव से आ जाती है, आत्मा कोई वस्तु नहीं, उसका खण्डन हो जाता है क्यों कि स्वभावतः संयोग-विभाग में अनिश्चितता है और जन्मान्तरीय कर्म को मानने में अनिश्चितता नहीं है।

**अनादेश्चेतनाधातोर्नेष्यते परनिर्मितिः। पर आत्मा स चेद्धेतुरिष्टोऽस्तु परनिर्मितिः॥ १३॥**

**( ४ )** पर निर्माण को जन्म में कारण मानने वाले पक्ष की शङ्का का समाधान — जो अनादि चेतना धातु ( आत्मा ) है उसका पर-निर्माण अर्थात् पर ( दूसरे ) के द्वारा निर्माण नहीं हो सकता। यदि पर शब्द से ईश्वर माना जाय तो पर-निर्माण मानना अभीष्ट ही है॥ १३॥

**विमर्श**—पर-निर्माण पक्ष पर विचार करते हुए कहा गया है कि आत्मा अनादि है। यदि आत्मा से अतिरिक्त अन्य किसी से सृष्टि का निर्माण माना जाय तो वह आत्मा से पूर्व सिद्ध हो जाता है, और आत्मा की स्थिति उसके बाद की हो जायगी और तब आत्मा सादि हो जायगा। आत्मा का अनादित्व नष्ट न हो अतः इसकी उत्पत्ति नहीं मानी जाती है। जब इसकी उत्पत्ति ही न होगी तो पर-निर्माण कैसे माना जायगा? अतः पर-निर्माण पक्ष उचित नहीं है।

यदि 'पर' शब्द से उत्कृष्ट आत्मा ( परमात्मा ) का ग्रहण किया तो वह परमात्मा जीवात्मा की चेतना का कारण होता है, यह पक्ष सर्वमान्य है, क्योंकि अनादि चेतना धातु का निर्माण कर्म के आधार पर परमात्मा ( ईश्वर ) ही करता है। कर्म जन्मान्तरीय ही लिया जाता है। महाभारत में कर्ण ने कहा है—'सूतो वा सूतपुत्रो वा यो वा को वा भवाम्यहम्। कर्मायत्तं कुले जन्म ममायत्तं तु पौरुषम्॥' इससे भी परलोक और पुनर्जन्म की सिद्धि होती है।

**न परीक्षा न परीक्ष्यं न कर्ता कारणं न च। न देवा नर्षयः सिद्धाः कर्म कर्मफलं न च॥१४॥**
**नास्ति कस्यास्ति नैवात्मा यदृच्छोपहतात्मनः। पातकेभ्यः परं चैतत् पातकं नास्तिकग्रहः॥**

**( ५ )** यदृच्छा को जन्म में कारण मानने वाले पक्ष की शङ्का का समाधान — यदृच्छावाद से उपहत ( नष्ट ) आत्मा वाले नास्तिक के मत में परीक्षा, परीक्षा का विषय, कर्ता, कारण, देवता, ऋषि, सिद्ध, कर्म, कर्म का फल, आत्मा आदि कुछ भी नहीं है। इस प्रकार नास्तिकों का यह ग्रह ( आग्रह-जिद ) सभी पापों से बढ़ कर महापाप है॥ १४-१५॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि उस व्यक्ति से विवाद किया जाता है और उसी की बात मान्य भी होती है जो किसी एक बात पर दृढ़ रहे तथा कर्ता, करण, कार्य आदि में किसी को भी स्वीकार करे जैसे यदि किसी मनुष्य को भूख लगी है और उसने भोजन कर लिया तो उसकी भूख की शान्ति हो जाती है ऐसी दशा में यदि कोई पूछे कि आपकी भूख की शान्ति कैसे हुई, तो वह उत्तर देगा-भोजन करने से। पर यदृच्छावादी उत्तर देगा कि यों ही भूख की शान्ति हो गई। इसी तरह घट को कुम्भकार मिट्टी से बनाता है, यह प्रत्यक्षसिद्ध है। पर यदृच्छावादी का मत है कि घट यों ही बन जाता है। इस प्रकार प्रत्यक्ष-विरुद्ध होने से यदृच्छावादी का मत अमान्य है। अतः इसे आचार्य ने नास्तिक कहा है। 'नास्ति परलोको यस्य सिद्धान्ते असौ नास्तिकः' अर्थात् आत्मा, कर्म, कर्मफल आदि न मानने वाला नास्तिक कहा जाता है।

***तस्मान्मतिं विमुच्यैताममार्गप्रसृतां बुधः। सतां बुद्धिप्रदीपेन पश्येत् सर्वं यथातथम्॥१६॥**

बुद्धि-प्रदीप से परीक्षा — इसलिए अमार्ग ( अनुचित, अधम ) में फैली हुई इस मति ( बुद्धि ) का त्याग कर विद्वानों को चाहिए कि सज्जन पुरुषों के बुद्धि-स्वरूप दीपक से उचित मार्ग को ठीक-ठीक रूप में देखें या प्राप्त करें॥ १६॥

**विमर्श**—अपनी बुद्धि को पापमय कार्यों से हटाकर सज्जन पुरुषों द्वारा सेवित या प्रतिपादित सिद्धान्त पर चलें, जैसा कि महाभारत में स्पष्ट किया गया है, यथा—'वेदाः प्रमाणं स्मृतयः प्रमाणं, नैको मुनिर्यस्य वचः प्रमाणम् । धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां, महाजनो येन गतः स पन्थाः ॥' यही सज्जनों का मार्ग है और इस पर वही चल सकता है जिसकी बुद्धि शुद्ध होती है अतः बुद्धि का शोधन करने के बाद इस मार्ग पर चलने का आदेश दिया गया है ।

*** द्विविधमेव खलु सर्वं सच्चासच्च; तस्य चतुर्विधा परीक्षा—आप्तोपदेशः, प्रत्यक्षम्, अनुमानं, युक्तिश्चेति ॥ १७ ॥**

## ( २ ) चतुर्विध-परीक्षा ( चार प्रकार के प्रमाण )

## ( Four Fold Methods of Investigation )

चार प्रकार के प्रमाण — इस पाञ्चभौतिक जगत् में सभी वस्तुएँ दो विभागों में विभक्त हैं—( १ ) सत् और ( २ ) असत् । इन दोनों की परीक्षा चार प्रकार से होती है—( १ ) आप्तोपदेश ( **Authoritative Testimony** ), ( २ ) प्रत्यक्ष ( **Direct Observation** ), ( ३ ) अनुमान ( **Inference** ) और ( ४ ) युक्ति ( **Reason or Experiment** ) ॥ १७ ॥

**विमर्श**—नास्तिक्य-बुद्धि का त्याग कर सज्जनों के बुद्धिरूपी दीपक से देखने का आदेश पहले के सूत्र में दिया गया है । वह बुद्धिरूपी दीपक कौन वस्तु है जिसके द्वारा सज्जनों ने यथार्थ वस्तु का ज्ञान किया था ? उत्तर—यह सम्पूर्ण जगत् दो विभागों में विभक्त है—( १ ) सत्—जिसकी सत्ता जगत् में दिखाई पड़ती है और जिसका अनुभव भी होता है । इसे 'भाव' पदार्थ भी कहते हैं । ( २ ) असत्—जिसकी न तो सत्ता जगत् में दिखाई पड़ती और न उसकी सत्ता का अनुभव ही होता है । इसे 'अभाव' पदार्थ भी कहते हैं । पदार्थ—( द्रव्य-गुण-कर्म-सामान्य-विशेष-समवाय ) भावात्मक 'सत्' हैं और चार प्रकार के अभाव पदार्थ ( प्रागभाव-प्रध्वंसाभाव-अन्योन्याभाव और अत्यन्ताभाव ) 'असत्' कहे जाते हैं । इन सत् और असत् पदार्थों की परीक्षा भी चार प्रकार से करनी चाहिए । परीक्षा का अर्थ है 'परीक्ष्यन्ते व्यवस्थाप्यन्ते वस्तुस्वरूपाणि अनया इति परीक्षा' अर्थात् वस्तुओं का यथार्थ में ज्ञान जिसके द्वारा होता है उसे 'परीक्षा' कहते हैं । इस परीक्षा का ही नाम अन्य दार्शनिकों ने 'प्रमाण' रखा है । प्रमाण, प्रमा ( यथार्थ ज्ञान ) का साधन है । उदयनाचार्य ने बताया है—'यथार्थानुभवः प्रमा तत्साधनं च प्रमाणम् ।' अर्थात् यथार्थ अनुभव का नाम 'प्रमा' और उसके साधन का नाम 'प्रमाण' है । कोषकारों और भाष्यकारों ने प्रमाण और परीक्षा को एकार्थवाची माना है, यथा—'प्रमीयतेऽनेनेति प्रमाणम् । उपलब्धि-साधनं ज्ञानं परीक्षा, प्रमाणमित्यनर्थान्तरं समाख्याति वचनसामर्थ्यात् । परीक्ष्यते यया बुद्ध्या सा परीक्षा, प्रमीयतेऽनेनेति करणार्थाभिधानः प्रमाणशब्दः ॥' ( गङ्गाधरः ) । यथार्थ ज्ञान ( प्रमा ) के निश्चितीकरण के लिये तीन पदार्थों की आवश्यकता होती है—( १ ) प्रमेय, यथार्थ अनुभव का विषय ( **Object of valid experience** ), यथा—'योऽर्थः प्रमीयते तत्प्रमेयम्' ( वात्स्यायनः ), ( २ ) प्रमाता, जो प्रमाण के द्वारा वस्तु के ज्ञान में प्रवृत्त व्यक्ति है, उसे कहते हैं । यथा—'तत्र यस्येप्सा जिज्ञासा प्रयुक्तस्य प्रवृत्तिः स प्रमाता' । ( वात्स्यायनः ), ( ३ ) प्रमाण, प्रमेय वस्तु के ज्ञान का साधन यथा—'येनार्थं प्रमिणोति तत्प्रमाणम्' । ( वात्स्यायनः ) । जिस साधन के अभाव में प्रमाता एवं प्रमेय वस्तु के रहने पर भी प्रमा का ज्ञान नहीं हो पाता उसका नाम 'प्रमाण' है । इसीलिये प्रमाण को प्रमा का साधकतम कारण कहा जाता है । ऐसे साधकतम कारण को करण

कहा जाता है, यथा—'साधकतमं कारणं करणमिति' तथा 'तदेतत्त्रिविधकारणमध्ये यदसाधारणं कारणं तदेव करणम्'। ( तर्कसंग्रहः )।

यहाँ केवल चार प्रमाण माने गये हैं—१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान, ३. आप्तोपदेश और ४. युक्ति। पर आगे विमान स्थान में—१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान और ३. आप्तोपदेश यह तीन ही प्रमाण माने गए हैं। चौथे युक्ति प्रमाण को अनुमान प्रमाण का अनुग्राहक होने से अलग स्वीकार नहीं किया गया है। परन्तु आयुर्वेद में युक्ति के द्वारा आयु-सम्बन्धी—ज्ञान अत्यधिक रूप में किया जाता है। स्वस्थ तथा रोग-प्रतिकार विधान में युक्ति की अधिक उपयोगिता है, अतः यहाँ इसका वर्णन किया गया है पर आगे आचार्य ने—'अनुमानं खलु तर्को युक्त्यपेक्षः।' यह अनुमान का लक्षण बताकर युक्ति को अनुमान में ही समाविष्ट कर लिया है। विमानस्थान के आठवें अध्याय में उपमान को भी अलग पाचवाँ प्रमाण माना गया है, यथा—'यदन्यस्य सादृश्यमधिकृत्य प्रकाशनं तद् औपम्यम्, यथा दण्डेन दण्डकस्य, धनुषा धनुःस्तम्भस्य॥' पर इस उपमान प्रमाण का भी अनुमान में अन्तर्भाव करके तीन ही प्रमाण माने गए हैं। यद्यपि अन्य विभिन्न दार्शनिकों ने अनेक प्रमाण माने हैं, जैसे—आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, ऐतिह्य, अर्थापत्ति, सम्भव, अभाव, चेष्टा, परिशेष आदि १० प्रमाण माने हैं जैसा कि सर्वदर्शनसंग्रह में बताया गया है—'प्रत्यक्षमेकं चार्वाकाः कणादसुगतौ पुनः। अनुमानञ्च तच्चापि सांख्याः शब्दं च तेऽपि च॥ न्यायैकदेशिनोऽप्येवमुपमानञ्च केचन। अर्थापत्त्या सहैतानि चत्वार्याहुः प्रभाकराः॥ अभावषष्ठान्येतानि भाट्टा वेदान्तिनस्तथा। संभवैतिह्ययुक्तानि तानि पौराणिका जगुः॥' तथा 'माध्वास्तु प्रत्यक्षं शब्दश्चेति प्रमाणद्वयम्। रामानुजास्तु प्रत्यक्षानुमानशब्दाश्चेति प्रमाणत्रयमिच्छन्ति। चेष्टापि प्रमाणान्तरमिति तान्त्रिकाः' इत्यादि। पर इन सभी का केवल तीन प्रमाणों में ही समावेश हो जाता है, जैसे उपमान, अर्थापत्ति, सम्भव और परिशेष का अनुमान में, अनुपलब्धि, अभाव और चेष्टा का प्रत्यक्ष में तथा ऐतिह्य का आप्तोपदेश में, इसलिए आयुर्वेद के सिद्धान्त में मुख्य रूप से तीन ही प्रमाण माने गये हैं, यथा—'त्रिविधं खलु रोगविशेषविज्ञानं भवति, तद्यथा-आप्तोदेशः प्रत्यक्षमनुमानं च'। ( वि. अ. ५ )। स्मरण की सुविधा के लिये ये चतुर्विध प्रमाण निम्नलिखित रूप में दिये जा रहे हैं।

आप्तास्तावत्—

*** रजस्तमोभ्यां निर्मुक्तास्तपोज्ञानबलेन ये। येषां त्रिकालममलं ज्ञानमव्याहतं सदा॥१८॥**
**आप्ताः शिष्टा विबुद्धास्ते तेषां वाक्यमसंशयम्। सत्यं, वक्ष्यन्ति ते कस्मादसत्यं[1] नीरजस्तमाः॥**

**( १ )** आप्त तथा आप्तोपदेश का लक्षण [ Signs of Authorities ]— सर्वप्रथम आप्त का लक्षण बताया जा रहा है। अपनी तपस्या एवं ज्ञान के बल से जो रज और तम से मुक्त हो गये हैं, जिनको सदा भूत-भविष्य-वर्तमान इन तीनों कालों का ज्ञान निर्बाध रूप से होना रहता

१. 'कस्मान्नीरजस्तमसो मृषा' ग.।

है और जिनकी ज्ञानशक्ति कभी भी नहीं रुकती ऐसे व्यक्तियों को आप्त, शिष्ट और विबुद्ध कहा जाता है। ऐसे आप्त व्यक्तियों के वचन या उपदेश संदेहरहित ( सत्य ) होते हैं। वे आप्त पुरुष रज और तम से शून्य होने के कारण सदा सत्य ही बोलते हैं। रज और तम से शून्य होने के कारण वे असत्य बोलेंगे ही क्यों ॥ १८-१९ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार आप्त का लक्षण और उनके उपदेशों को सत्य बता कर आप्तोपदेश प्रमाण का स्पष्टीकरण किया गया है, साथ ही आप्त के दूसरे नाम शिष्ट तथा विबुद्ध भी बताये गए हैं। आप्तोपदेश से सभी धर्मशास्त्र, स्मृति, पुराण और वेदवाक्यों का ग्रहण होता है। इनके लेखक कभी भी झूठ नहीं बोलते थे क्योंकि न किसी से उन्हें प्रेम था न किसी से द्वेष। जब आप्त पुरुषों का सत्य बोलना सिद्ध हो जाता है, तब सत्यवचन प्रमाण माना ही जाता है। 'आप्त' शब्द की निरुक्ति 'वात्स्यायन' ने निम्नलिखित रूप से की है—( १ ) 'आप्तः खलु साक्षात्कृतधर्मा यथादृष्टमर्थस्य चिख्यापयिषया प्रयुक्त उपदेष्टा' तथा—'साक्षात्करणमर्थस्याप्तिः, तया प्रवर्त्तते इत्याप्तः।' अर्थात् विषयों के साक्षात्कार का नाम आप्ति है और उस आप्ति के द्वारा जो कर्म करने में प्रवृत्त होता है उसे 'आप्त' कहते हैं। ( २ ) शिष्टाः—'स्वशक्तिबलेन कार्याकार्ये हिताहिते नित्यानित्ये प्रवृत्तिनिवृत्त्युपदेशस्य चिकीर्षया प्रयुक्तो यथार्थशासनमर्थस्य शिष्टिः, तया प्रवर्तन्ते ये ते शिष्टाः।' अर्थात् अपनी तपस्या, ज्ञान और शक्ति के बल से कार्य-अकार्य, हित-अहित, नित्य-अनित्य इनमें क्रमशः प्रवृत्ति और निवृत्ति के उपदेश द्वारा जो अर्थों ( विषयों ) के शासन करने में प्रवृत्त होते हैं, उन्हें शिष्ट कहते हैं। ( ३ ) विबुद्धाः—'विशिष्टा यथार्थभूता बुद्धिस्तया प्रवर्त्तन्ते ये ते विबुद्धाः' अर्थात् बुद्धि द्वारा ग्राह्यविषयों का विशेष ज्ञान कर जो कर्म में प्रवृत्त होता है। उसे 'विबुद्ध' कहते हैं।

आप्तोपदेश-प्रमाण को न्यायवार्तिककार ने शब्द प्रमाण माना है, यथा—'आप्तोपदेशः शब्दः' तथा 'आप्तवाक्यं शब्दः'। ( तर्कसंग्रह )। इसी को ऐतिह्य तथा आगम प्रमाण भी कहा जाता है। यह शब्द लौकिक, अलौकिक और साधारण भेद से तीन प्रकार का होता है और ये तीनों प्रमाण माने जाते हैं। दूसरे मत से दृष्टार्थ, अदृष्टार्थ, सत्य और अनृत ये शब्द के चार भेद होते हैं। इनमें दृष्टार्थ और अदृष्टार्थ सत्य शब्द प्रमाण और दृष्टार्थ एवं अदृष्टार्थ अनृत शब्द अप्रमाण माने जाते हैं।

*** आत्मेन्द्रियमनोऽर्थानां सन्निकर्षात् प्रवर्तते। व्यक्ता तदात्वे या बुद्धिः प्रत्यक्षं सा निरुच्यते॥**

**( २ )** प्रत्यक्ष की परिभाषा [ Definition of Direct Observation ]— आत्मा, इन्द्रिय, मन और अर्थ ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) के सन्निकर्ष ( संयोग ) होने पर उस समय में जो बुद्धि ( ज्ञान ) व्यक्त ( स्पष्ट ) होती है उसे प्रत्यक्ष कहा जाता है ॥ २० ॥

**विमर्श**—इन्द्रिय और विषय के सन्निकर्ष से प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, किन्तु जब तक इन्द्रियाँ मन से अधिष्ठित नहीं होतीं तब तक अपने विषय को ग्रहण करने में समर्थ नहीं होतीं। कहा भी है—'मनःपुरस्सराणीन्द्रियाण्यर्थग्रहणे समर्थानि भवन्ति।' आत्मा, इन्द्रिय, मन और विषयों का सन्निकर्ष प्रत्यक्ष ज्ञान में कारण है। इसका तात्पर्य यह है कि आत्मा को ही सभी वस्तुओं का ज्ञान होता है, यथा—'ज्ञानाधिकरणमात्मा'। जब आत्मा प्रत्यक्ष ज्ञान करने में प्रवृत्त होती है तो सर्वप्रथम मन से सम्बन्ध स्थापित करती है, मन इन्द्रियों से और इन्द्रियाँ विषयों से सम्बन्ध करती हैं। इन सहायक कारणों की सहायता से आत्मा को प्रत्यक्ष का ज्ञान होता है। आत्मेन्द्रियमनोऽर्थ के संयोग से ही शुक्ति में चाँदी का तथा रस्सी में साँप का भ्रम हो जाता है; अतः भ्रमात्मक ज्ञान को प्रत्यक्ष ज्ञान न समझा जाय, इसलिये लक्षण में 'व्यक्ता' यह विशेषण

दिया गया है। 'व्यक्ता' का अर्थ है निश्चयात्मक। आत्मा आदि चारों के संयोग से अनुमान भी होता है, किन्तु अनुमान प्रत्यक्षपूर्वक बाद में होता है, प्रत्यक्ष तत्काल होता है अतः अनुमान में यह लक्षण न चला जाय इसलिए प्रत्यक्ष के लक्षण में 'तदात्वे' यह कहा गया है। 'तदात्वे' का अर्थ होता है 'उसी समय'। भ्रमात्मक ज्ञान का वारण करने के ही लिए गौतम ने यह विशेषण-विशिष्ट लक्षण बतलाया है—'इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्।' (गौ. सू. १।४।४)। ज्ञानेन्द्रियाँ पाँच हैं अतः प्रत्यक्ष भी पाँच प्रकार का होता है। तथापि कार्य और इन्द्रियार्थों के भेद से जितने विषय हैं उतने प्रत्यक्ष होते हैं, जैसे—नेत्रबुद्धि का भेद-घटबुद्धि, पटबुद्धि, रक्तबुद्धि, पीतबुद्धि आदि जिन-जिन विषयों का नेत्र से प्रत्यक्ष होता है उतनी ही बुद्धि ( ज्ञान, प्रत्यक्ष ) होती है। इस प्रकार प्रत्यक्ष ज्ञान के भेद अनन्त होते हैं। पर दार्शनिकों के यहाँ प्रत्यक्ष के दो भेद होते हैं—( १ ) निर्विकल्पक और सविकल्पक। निर्विकल्पक ज्ञान में वस्तु का सविभाग ज्ञान नहीं होता, किन्तु 'यह कुछ है' ऐसा ज्ञान होता है। उदाहरण के लिए माघकाव्य ( प्रथम सर्ग ) के निम्नांकित श्लोक में निर्विकल्पक और सविकल्पक दोनों प्रत्यक्षों का वर्णन है, यथा—'चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ततः शरीरीति विभाविताकृतिम्। विभुर्विभक्तावयवं पुमानिति क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः॥' श्लोक के पूर्वार्द्ध में निर्विकल्पक और उत्तरार्द्ध में सविकल्पक का वर्णन है। सविकल्पक प्रत्यक्ष के दो भेद होते हैं—लौकिक और अलौकिक। पुनः लौकिक के दो भेद होते हैं—बाह्य और आभ्यन्तर। फिर बाह्य के पाँच भेद होते हैं—( १ ) चाक्षुष प्रत्यक्ष, (२) श्रावण प्रत्यक्ष, (३) रासन प्रत्यक्ष, (४) त्वाच प्रत्यक्ष और (५) घ्राण प्रत्यक्ष। आभ्यन्तर प्रत्यक्ष या मानस प्रत्यक्ष केवल एक ही होता है। इस प्रकार लौकिक प्रत्यक्ष के छः भेद होते हैं क्योंकि लौकिक प्रत्यक्ष के साधक इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष छः होते हैं। तर्कसंग्रह के अनुसार ये इस प्रकार हैं—(१) संयोग सन्निकर्ष—'चक्षुषा घटप्रत्यक्षजनने संयोगः सन्निकर्षः।' नेत्र से घड़े के प्रत्यक्ष होने में संयोग सन्निकर्ष होता है क्योंकि घड़े से नेत्र का संयोग होता है। (२) संयुक्तसमवायसन्निकर्ष-'घटरूपप्रत्यक्षजनने संयुक्तसमवायः सन्निकर्षः, चक्षुःसंयुक्ते घटे रूपस्य समवायात्।' घड़े में रहने वाले रक्त, पीत आदि रंग के प्रत्यक्ष होने में संयुक्तसमवाय सन्निकर्ष होता है क्योंकि नेत्र से घड़े का संयोग होता है और घड़े में समवाय सम्बन्ध से रूप रहता है। (३) संयुक्तसमवेतसमवायसन्निकर्ष-'रूपत्वसामान्यप्रत्यक्षे संयुक्तसमवेतसमवायः सन्निकर्षः, चक्षुःसंयुक्ते घटे रूपं समवेतं तत्र रूपत्वस्य समवायात्।' घटरूप में रूपत्व के प्रत्यक्ष होने में संयुक्तसमवेतसमवाय सन्निकर्ष होता है, क्योंकि नेत्र से संयुक्त घट में रूप समवाय सम्बन्ध से है और रूप में रूपत्व समवाय सम्बन्ध से रहता है। ( ४ ) समवाय सन्निकर्ष—'श्रोत्रेण शब्दसाक्षात्कारे समवायः सन्निकर्षः कर्णविवरवर्त्याकाशस्य श्रोत्रत्वात् शब्दस्याकाशगुणत्वात्, गुणगुणिनोश्च समवायात्।' श्रोत्र द्वारा शब्द के प्रत्यक्ष में समवाय सन्निकर्ष होता है क्योंकि कान के भीतर जो आकाश है वही श्रवणेन्द्रिय है, और शब्द आकाश का गुण है अतः शब्द के प्रत्यक्ष में समवाय सन्निकर्ष होता है क्योंकि गुण और गुणी का सम्बन्ध समवाय होता है। ( ५ ) समवेतसमवायसन्निकर्ष—'शब्दत्वसाक्षात्कारे समवेतसमवायः सन्निकर्षः, श्रोत्रसमवेते शब्दे शब्दत्वस्य समवायात्॥' शब्दत्व के प्रत्यक्ष में समवेतसमवाय सन्निकर्ष होता है क्योंकि आकाश में शब्द और शब्द में शब्दत्व समवाय सम्बन्ध से रहता है। ( ६ ) विशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष—'अभावप्रत्यक्षे विशेषणविशेष्यभावः सन्निकर्षः, घटाभाववद्भूतलमित्यत्र चक्षुःसंयुक्ते भूतले घटाभावस्य विशेषणत्वात्।' अभाव के प्रत्यक्ष में विशेषणविशेष्यभाव सन्निकर्ष होता है क्योंकि 'यह भूमि घटाभाव वाली है' यहाँ पर भूमि से नेत्र संयुक्त है, यहाँपर यह पृथिवी घटाभाव वाली है। यह घटाभाव पद विशेषण है तत्प्रयुक्त अभाव का

ज्ञान होता है। ( २ ) अलौकिक के ३ तीन भेद होते हैं—( १ ) सामान्यलक्षणा प्रत्यासत्ति, जिससे जाति या अर्थ के एक देश के प्रत्यक्ष होने से उस सम्पूर्ण जाति या अर्थों का सामान्यतः ज्ञान हो जाता है, जैसे एक गो-जाति का ज्ञान होने पर सम्पूर्ण गोत्व जाति का ज्ञान हो जाता है। ( २ ) ज्ञानलक्षणा प्रत्यासत्ति, जिससे इन्द्रियों के सन्निकर्ष के विना विषयों का ज्ञान होता है। अर्थात् ज्ञान ही उसका स्वरूप होता है, जैसे बरफ को देखने पर विना स्पर्श के ही यह शीतल है तथा मिश्री को देख कर, विना जिह्वासंयोग से ही, यह मीठी है, यह ज्ञान हो जाता है। ( ३ ) योगज, यह केवल योगियों को ही होता है। इसके भी दो भेद होते हैं युक्त और युञ्जान। युक्त प्रत्यक्ष योगिजनों को विना समाधि के ही सदा होता है और युञ्जान प्रत्यक्ष समाधि में विचार करने पर होता है। यथा—'योगजो द्विविधः प्रोक्तो युक्त-युञ्जानभेदतः। युक्तस्य सर्वदा भानं चिन्तासहकृतोऽपरः ॥' ( न्या. सि. मु. )। प्रत्यक्ष के ये भेद निम्नलिखित कोष्ठक से स्पष्ट हो जाते हैं।

*** प्रत्यक्षपूर्वं त्रिविधं त्रिकालं चानुमीयते। वह्निर्निगूढो धूमेन मैथुनं गर्भदर्शनात् ॥ २१ ॥**
**एवं व्यवस्यन्त्यतीतं बीजात् फलमनागतम्। दृष्ट्वा बीजात् फलं जातमिहैव सदृशं बुधाः ॥**

**( ३ )** अनुमान की परिभाषा [ Definition of Inference ] — प्रत्यक्ष-ज्ञानपूर्वक तीन प्रकार का तथा तीनों काल का अनुमान किया जाता है। धूम से छिपी हुई वर्तमान अग्नि का और गर्भ को देखने से अतीत मैथुन का अनुमान होता है। इस प्रकार भूतकाल का ज्ञान किया जाता है। अनागत ( भविष्य ) फल का अनुमान बीज से किया जाता है ( पूर्ववत् एवं भविष्यकाल का अनुमान है ) बीज को देख कर, इस बीज के समान फल उत्पन्न हुआ था, यह ( अतीत ) काल का अनुमान बीज फल के विषय में भी विद्वान् लोग करते हैं ॥ २१–२२ ॥

**विमर्श**—'अनु पश्चात् मीयते ज्ञायते इति अनुमानम्' अर्थात् जिसका बाद में ज्ञान होता है उसको अनुमान कहा जाता है। यहाँ प्रत्यक्षपूर्वक अनुमान होता है, ऐसा बताया गया है, अर्थात् जिसका कभी प्रत्यक्ष हुआ हो पर वर्तमान काल में उसकी प्रत्यक्षतः उपलब्धि न होती हो, उसी

वस्तु का अनुमान होता है। अनुमान कब होता है, इस विषय में तर्कसंग्रह में स्पष्ट कहा गया है कि जहाँ, परामर्शजन्य ज्ञान हो वहाँ अनुमान होता है, यथा—'परामर्शजन्यं ज्ञानमनुमितिः।' परामर्श किसे कहते हैं इस पर बताया गया है, कि—'व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मताज्ञानं परामर्शः'। व्याप्ति के साथ पक्षधर्मता का ज्ञान रहना परामर्श है—'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्निरिति साहचर्यनियमो व्याप्तिः' अर्थात् जहाँ-जहाँ धूम रहता है वहाँ-वहाँ अग्नि रहती है इस प्रकार का ज्ञान रहने को व्याप्ति कहा जाता है—'व्याप्यस्य पर्वतादिवृत्तित्वं पक्षधर्मता।' व्याप्यधूम आदि के, पर्वत आदि पक्ष में होने को 'पक्षधर्मता' कहते है। तात्पर्य यह है कि—'पर्वतो वह्निमान् धूमात्' यह अनुमान तभी सम्भव है, जब जहाँ-जहाँ धूम होता है, वहाँ-वहाँ आग अवश्य रहती है, इस व्याप्ति-ज्ञान के साथ पक्ष ( पर्वत ) में व्याप्य ( धूम ) की उपस्थिति दिखाई पड़े। वैसे ही जहाँ-जहाँ गर्भ की स्थिति होती है, वहाँ-वहाँ मैथुन अवश्य होता है, जहाँ-जहाँ बीज है वहाँ-वहाँ फल अवश्य होगा। इस व्याप्ति के साथ पक्षधर्मता का ज्ञान आवश्यक होता है। यदि इस प्रकार की व्याप्ति का पहले प्रत्यक्षतः ज्ञान न होगा, तो अनुमान न होगा। अतः आचार्य ने व्याप्ति-ज्ञान का नाम न बता कर 'प्रत्यक्षपूर्व' का ही नाम लिया है। विमान स्थान के अ. ४ में—'अनुमानं खलु तर्को युक्त्यपेक्षः' यह अनुमान का लक्षण बताया है। विज्ञात अर्थ में कार्यकारणभाव को देख कर अज्ञात अर्थ में भी उसका निश्चय करना 'युक्ति' कहा जाता है—'अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः' ( न्या. द. १।१।४० ) अर्थात् अविज्ञात तत्त्व ( सत्य ) अर्थ में कार्य-कारण का उपपत्तिपूर्वक तत्त्वज्ञान के लिए जो ऊहापोह होता है उसे तर्क कहा जाता है—'युक्तिसापेक्ष तर्क' का नाम अनुमान है। तात्पर्य यह कि युक्ति के द्वारा कार्य-कारणभाव की कल्पना कर अविज्ञात अर्थ का ज्ञान करना, जैसे महानस में अग्नि और धूम को एक साथ देख कर उसमें कार्यकारणभाव का ज्ञान कर, किसी पर्वत पर धूम को देख कर अग्नि और धूम के कार्य-कारणभाव का स्मरण कर छिपी हुई अग्नि का ज्ञान करना अनुमान कहलाता है। इस अनुमान के दो भेद होते हैं। ( १ ) स्वार्थानुमान, स्वयं कार्य-कारणभाव को देख कर, अपने ज्ञान के लिए अनुमान करना। ( २ ) परार्थानुमान, कार्य-कारणभाव को दिखा कर, दूसरे व्यक्ति को समझाने के लिए अनुमान करना। इस परार्थानुमान में-'प्रतिज्ञा-हेतु-उदाहरण-उपनय-निगमनात्मक' पञ्चावयव वाक्य का प्रयोग किया जाता है जैसे—( १ ) प्रतिज्ञा—'पर्वतो वह्निमान्' ( २ ) हेतु-'धूमात्' ( ३ ) उदाहरण—'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्निः, यथा महानसम्' (४) उपनय-'तथा चायम्' (५) निगमन-'तस्मात्तथा'। पुनः ये दोनों अनुमान तीन प्रकार के होते हैं, यथा—'अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववत् शेषवत् सामान्यतो दृष्टं च' ( न्या. द. १।१।५ )। ( १ ) पूर्ववत्—'यत्र कारणेन कार्यमनुमीयते तत्पूर्ववत्' जहाँ कारण से कार्य का अनुमान किया जाता है, वहाँ पूर्ववत् अनुमान होता है, जैसे—मेघ को देख कर वृष्टि का या बीज से होने वाले फल का अनुमान यही भविष्यकाल का भी उदाहरण है। ( २ ) शेषवत्—'यत्र कार्येण कारणमनुमीयते तत् शेषवत्।' जहाँ कार्य से कारण का अनुमान किया जाता है वहाँ शेषवत् अनुमान होता है, जैसे गर्भ को देख कर मैथुन का या बीज को देख कर भूत फल का अनुमान। यही उदाहरण अतीत काल के अनुमान का भी है। ( ३ ) समान्यतो दृष्ट—'सामान्यतोदृष्टं कार्यकारणभिन्नलिङ्गकम्।' जैसे धूम से, अग्नि का अनुमान, धूम, अग्नि का न कार्य है न कारण है पर अग्नि से निमित्ततः उत्पन्न होता है। यही उदाहरण वर्तमानकाल के अनुमान का भी है। इस प्रकार तीनों काल में होने वाले तीन प्रकार के अनुमानों का तीन उदाहरण देकर वर्णन कर दिया गया है।

*** जलकर्षणबीजर्तुसंयोगात् सस्यसंभवः। युक्तिः षड्धातुसंयोगाद्गर्भाणां संभवस्तथा ॥२३॥**

**मथ्य[1]मन्थन(क)मन्थानसंयोगादग्निसंभवः। युक्तियुक्ता चतुष्पादसंपद्व्याधिनिबर्हणी ॥ २४ ॥**

**( ४ )** युक्ति प्रमाण का उदाहरण — जिस प्रकार जल, कर्षण, बीज और ऋतु के संयोग से जौ, गेहूं आदि धान्यों की उत्पत्ति होती है उसी प्रकार ६ धातुओं ( पञ्चमहाभूत और आत्मा ) के संयोग से गर्भों की उत्पत्ति हुआ करती है, यह युक्ति प्रमाण है। और ( क ) मथ्य—( मथने योग्य नीचे रखी हुई लकड़ी ), ( ख ) मन्थन ( मन्थन क्रिया या 'मन्थक' पाठ होने पर मन्थन करने वाला पुरुष ), ( ग ) मन्थान ( मन्थन करने योग्य लकड़ी को जिस दूसरी लकड़ी से मथा जाता है) यह ऊपर रहता है। इन तीनों के संयोग से जिस प्रकार अग्नि की उत्पत्ति होती है उसी प्रकार युक्तियुक्त भिषग्, द्रव्य, उपस्थाता और रोगी, चिकित्सा के इन चारों पादों के रहने पर रोगों की शान्ति होती है ॥ २३-२४ ॥

**विमर्श**—यहाँ दो उदाहरणों से युक्ति प्रमाण को समझाया गया है। युक्ति का लक्षण—विज्ञात अथवा अविज्ञात अर्थ में भी कार्य-कारणभाव का ज्ञान करना युक्ति है। यहाँ जल, कर्षण, बीज और ऋतु इनमें विज्ञात कार्य-कारणभाव का ज्ञान कर, अविज्ञात षड्धातु-संयोग से गर्भ की उत्पत्ति की कल्पना तथ्य रूप में की गयी है। जल, कर्षण आदि का ज्ञान सामान्यतः सभी व्यक्तियों को होता है क्योंकि प्रत्यक्ष है। गर्भ की उत्पत्ति अदृष्ट है। अतः विज्ञात धान्य की उत्पत्ति से अविज्ञात गर्भ की उत्पत्ति का प्रामाणिक ज्ञान युक्ति प्रमाण से किया जाता है। दूसरा उदाहरण भी ऐसा ही है। प्राचीन काल में अग्नि की उत्पत्ति अरणि-मन्थन से की जाती थी। आज कल भी यज्ञों में कर्मकाण्डी लोग अरणि-मन्थन से आग उत्पन्न करते हैं। इन तीनों के संयोग से आग निकालना प्रत्यक्ष है अतः विज्ञात है। इससे अविज्ञात चिकित्सा के चतुष्पाद की सिद्धिस्वरूप रोग-विनाश होने की तथ्य कल्पना की जाती है।

**❀ बुद्धिः पश्यति या भावान् बहुकारणयोगजान्।**
**युक्तिस्त्रिकाला सा ज्ञेया त्रिवर्गः साध्यते यया ॥ २५ ॥**

युक्ति की परिभाषा [ Definition of Reason or Experiment ] — बहुत कारणों के योग से उत्पन्न अविज्ञात भावों को विज्ञात भावों के कार्य-कारण भाव के अनुसार तथ्य को देखने वाली बुद्धि को युक्ति कहते हैं। इस युक्ति का प्रयोग तीनों—भूत, भविष्य, वर्तमान कालों में होता है। जिससे धर्म, अर्थ, काम इन तीन वर्गों की सिद्धि होती है उसे 'युक्ति' कहते हैं ॥ २५ ॥

**विमर्श**—युक्ति का लक्षण इस प्रकार बताया गया है—'विज्ञाते अर्थे कारणोपपत्तिदर्शनात् अविज्ञातेऽपि तदवधारणं युक्तिः'। (गङ्गाधर)। इस लक्षण के आधार पर विज्ञात अर्थ के कार्य-कारण भाव की उपपत्ति का ज्ञान होने पर अनेक कारणों के संयोग से होने वाले अज्ञात भावों की उपपत्ति समझने वाली बुद्धि ( ज्ञान ) का नाम युक्ति है, ऐसा अर्थ किया गया है। यह लक्षण उदाहरण के पूर्व में होना चाहिए क्यों कि लक्षण के बाद ही उदाहरण देना ठीक है पर सभी पुस्तकों में उदाहरण पहले और बाद में लक्षण है अतः उसी तरह यहाँ भी किया गया है। वस्तुतः युक्ति को प्रमाणान्तर नहीं माना जाता है, इसका अन्तर्भाव अनुमान में कर लिया जाता है। यह बात 'अनुमानं खलु युक्त्यपेक्षस्तर्कः' इस अनुमान-लक्षण से स्पष्ट है इसका वर्णन पहले किया जा चुका है।

**एषा परीक्षा नास्त्यन्या यया सर्वं परीक्ष्यते। परीक्ष्यं सदसच्चैवं(व) तया चास्ति पुनर्भवः ॥**

चतुर्विध परीक्षा ( प्रमाण ) का उपसंहार — यही चार प्रकार की परीक्षा है, अन्य दूसरी

१. 'मथ्यं मन्थनार्थमधःस्थकाष्ठमरणिर्नाम, मन्थनमूर्ध्वस्थकाष्ठं येन घृष्यते, मन्थानः कर्ता, एषां संयोगान्मन्थनक्रिययाऽवश्यमग्निसंभव इति युक्तिः।' गङ्गाधरः।

कोई परीक्षा नहीं है। जिन चार परीक्षाओं के द्वारा सभी परीक्षा करने योग्य सत् और असत् की परीक्षा की जाती है। उन्हीं चार परीक्षाओं द्वारा यह सिद्ध होता है कि पुनर्जन्म होता है ॥ २६ ॥

**विमर्श**—आचार्य ने यहाँ चार प्रमाणों का उल्लेख कर 'सम्भव अर्थापत्ति' आदि प्रमाणों को अस्वीकृत कर दिया है। यहाँ बताया गया है कि प्रमाणों के द्वारा सत्—सत्तात्मक भाव पदार्थ और असत्—अभाव पदार्थ इन दोनों की परीक्षा करनी चाहिए। कारण यह है कि जिस इन्द्रिय से भाव पदार्थ घट आदि का ज्ञान होता है उसी इन्द्रिय से घटाभाव का भी ज्ञान होता है। तात्पर्य यह है कि चारों प्रमाणों के द्वारा किसी भी पदार्थ की सत्ता और उस पदार्थ के अभाव का भी ज्ञान होता है यहाँ पुनर्जन्म का होना चार प्रमाणों से सिद्ध किया गया है उन्हीं चार प्रमाणों से पुनर्जन्म का अभाव सिद्ध किया जाय तो सिद्ध नहीं हो सकता। अतः पुनर्जन्म और परलोक होता है।

**तत्राप्तागमस्तावद्वेदः, यश्चान्योऽपि कश्चिद्वेदार्थादविपरीतः परीक्षकैः प्रणीतः शिष्टानुमतो लोकानुग्रहप्रवृत्तः शास्त्रवादः स चाप्तागमः, आप्तागमादुपलभ्यते—दानतपोयज्ञसत्याहिंसाब्रह्मचर्याण्यभ्युदयनिःश्रेयसकराणीति ॥ २७ ॥**

## ( ३ ) चतुर्विधप्रमाण से पुनर्भव ( पुनर्जन्म ) की सिद्धि

## ( Establishment of Re-birth Theory by Four Fold Methods of Investigation )

**( १ )** आप्तोदेश प्रमाण से पुनर्जन्म की सिद्धि — आप्त द्वारा प्रणीत आगम ( शास्त्र ) को वेद कहा जाता है। दूसरे कोई भी शास्त्र जो परीक्षकों द्वारा प्रणीत हों, वेद के अर्थों से अविपरीत ( अनुकूल ) हों, शिष्ट पुरुषों द्वारा अनुमोदित हों और लोक की कल्याण-कामना से प्रवृत्त ( रचे गये ) हों तो ऐसे शास्त्रों को भी आप्त शास्त्र कहा जाता है। आप्त द्वारा रचित शास्त्रों के अध्ययन से ज्ञान होता है कि—दान, तपस्या, यज्ञ, सत्य बोलना, अहिंसा का भाव रखना, ब्रह्मचर्य का पालन करना ये अभ्युदय ( उन्नति ) और निःश्रेयस ( कल्याण ) करने वाले होते हैं। प्रायः अभ्युदय से ऐहलौकिक उन्नति और निःश्रेयस से पारलौकिक श्रेय प्राप्त करना समझा जाता है। अथवा अभ्युदय से स्वर्ग और निःश्रेयस से मोक्ष-प्राप्ति का ग्रहण किया जाता है ॥ २७ ॥

**ꣿ न चानतिवृत्तसत्त्वदोषाणामदोषैरपुनर्भवो धर्मद्वारेषूपदिश्यते ॥ २८ ॥**

अन्य प्रमाण — रज और तम दोषों से रहित महर्षियों द्वारा धर्मशास्त्रों में जिन व्यक्तियों के मानसिक दोष शान्त नहीं हैं उनके लिए मोक्ष का उपदेश नहीं किया गया है ॥ २८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि—'मोक्षो रजस्तमोऽभावाद्बलवत्कर्मसंक्षयात्। वियोगः कर्मसंयोगैरपुनर्भव उच्यते ॥' ( शा. अ. १ )। रज और तम के अभाव होने पर ही मोक्ष ( अपुनर्भव ) होता है, तब रज और तम से आक्रान्त पुरुषों के लिए दान-धर्म आदि करना अपुनर्भव के लिए नहीं होता किन्तु स्वर्गादि-गमन और क्षीणपुण्य होने पर पुनः जन्म लेने के लिये ही होता है ऐसा आप्त पुरुषों द्वारा धर्मशास्त्रों में कहा गया है।

**धर्मद्वारावहितैश्च व्यपगतभयरागद्वेषलोभमोहमानैर्ब्रह्मपरैराप्तैः कर्मविद्भिरनुपहतसत्त्वबुद्धिप्रचारैः पूर्वैः पूर्वतरैर्महर्षिभिर्दिव्यचक्षुर्भिर्दृष्ट्वोपदिष्टः पुनर्भव इति व्यवस्येदेवम् ॥ २९ ॥**[1]

इसी विषय में अन्य ऋषि का मत — जो धर्मद्वार ( दान-पुण्य आदि ) में तत्पर हैं और जिन लोगों के भय, राग, द्वेष, लोभ, मोह, मान ( अहङ्कार ) दूर हो गये हैं, जो ब्रह्म ( अध्यात्म ज्ञान )

१. 'व्यवस्येदेवं पुनर्भवम्' यो.।

में तत्पर हैं और अनुष्ठेय यज्ञादि कर्मों को जानने वाले हैं और जिन लोगों के मन और बुद्धि का प्रचार ( विचार करने की शक्ति ) नष्ट नहीं हुआ है अर्थात् जिनके मन और बुद्धि विचार करने में पूर्ण समर्थ हैं ऐसे पहले के और उससे भी पहले के आप्त महर्षियों ने अपने दिव्य ज्ञान से पुनर्भव होते देख कर उसका उपदेश किया है। इस प्रकार आप्तोपदेश द्वारा पुनर्भव की सिद्धि होती है ॥ २९ ॥

**विमर्श**—आप्तमहर्षियों ने दिव्य दृष्टि से पुनर्भव का उपदेश किया है। इससे परलोक की भी सत्ता सिद्ध हो जाती है। योगदर्शन में महर्षि आट्व्य और जैगीषव्य के संवाद से स्पष्ट है कि पुनर्जन्म होता है, यथा—'भगवानाट्व्यो जैगीषव्यमुवाच दशसु महासर्गेषु भव्यत्वादनभिभूतबुद्धिसत्त्वेन त्वया नाकतिर्यग्गर्भसम्भवं दुःखं संपश्यता देवमनुष्ययोनिषु पुनःपुनरुत्पद्यमानेन सुखदुःखयोः किमधिकमुपलब्धमिति भगवन्तमाट्व्यं जैगीषव्य उवाच-दशसु महासर्गेषु भव्यत्वादनभिभूतबुद्धिसत्त्वेन मया नरकतिर्यग्भवं दुःखं संपश्यता देवमनुष्येषु पुनः पुनरुत्पद्यमानेन यत् किञ्चिदनुभूतं तत् सर्वं दुःखमेव प्रत्यवैमीत्यादि' ( यो. द. विभूतिपाद १८ सूत्र भाष्य )।

**प्रत्यक्षमपि[1] चोपलभ्यते—मातापित्रोर्विसदृशान्यपत्यानि, तुल्यसंभवानां वर्णस्वराकृतिसत्त्वबुद्धिभाग्यविशेषाः, प्रवरावरकुलजन्म, दास्यैश्वर्यं, सुखासुखमायुः, आयुषो वैषम्यम, इहाकृतस्यावाप्तिः, अशिक्षितानां च रुदितस्तनपानहासत्रासादीनां प्रवृत्तिः, लक्षणोत्पत्तिः, कर्मसादृश्ये फलविशेषः, मेधा क्वचित् क्वचित् कर्मण्यमेधा, जातिस्मरणम्, इहागमनमितश्च्युतानां च भूतानां, समदर्शने प्रियाप्रियत्वम् ॥ ३० ॥**

(२) प्रत्यक्ष प्रमाण से पुनर्जन्म की सिद्धि — प्रत्यक्ष प्रमाण भी प्राप्त होता है—माता-पिता के समान सन्तानों का न होना और उत्पत्ति कारण के तुल्य होने पर भी वर्ण, स्वर, आकृति, मन, बुद्धि और भाग्य में विभिन्नता होना, उत्तम और हीन कुल में जन्म होना, नौकर और मालिक होना, सुख, आयु और असुख आयु का होना, आयु की विषमता। इस जगत् में जो कार्य किये जाते हैं उनका ही फल होना, अशिक्षित शिशु का रोना, दूध पीना, हँसना और भयभीत होना, सामुद्रिक लक्षणों का होना, कर्म की समानता होने पर भी फल में विशेषता का होना, किसी कार्य में स्मरण-शक्ति का होना और किसी कार्य में स्मरण शक्ति का न होना, इस जगत् में आना ( जन्म लेना ) और इस संसार से च्युत ( मृत्युप्राप्त ) हुए प्राणियों का जातिस्मरण होना, समान रूप से दो व्यक्तियों को देखने पर एक को प्रिय समझना और एक को अप्रिय समझना यह पुनर्जन्म में प्रत्यक्ष प्रमाण हैं ॥ ३० ॥

**विमर्श**—प्रत्यक्ष प्रमाण के द्वारा भी पुनर्भव की प्राप्ति होती है इसकी सिद्धि यहाँ निम्नलिखित उदाहरणों से समझाई गई है। ( १ ) माता-पिता के सुरूप या कुरूप होने पर भी सन्तान क्रमशः कुरूप या सुरूप होती है इस प्रकार विसदृश देखकर यह समझा जाता है कि कुरूप या सुरूप होना अपने पूर्वकृत कर्म का फल होता है। ( २ ) समान उत्पत्तिस्थान ( एक माता पिता ) होनेपर भी वर्ण (क) रूप-गौर, श्याम आदि का होना, (ख) स्वर ( मधुर, कठोर आदि होना ), (ग) आकृति ( छोटे या बड़े कद का होना ), ( घ ) सत्त्व ( मन का राजस, तामस और सात्त्विक होना ), ( ङ ) बुद्धि ( अल्प बुद्धि या अधिक बुद्धि का होना ), (च) भाग्य ( अभागा या भाग्यवान् होना ), ( ३ ) एक काल जैसे-नक्षत्र, वार, तिथि आदि के समान होते हुए भी किसी का जन्म उत्तम कुल मे और किसी का जन्म नीच कुल मे होना, ( ४ ) समान काल और कुल में जन्म होने पर भी किसी का नौकर होना या किसी का मालिक होना, (५) किसी का सुखपूर्वक या किसी का दुःखपूर्वक आयु का

१. 'एवं पुनर्भवः प्रत्यक्षमपि' ग.।

भोगना और (६) आयु की विषमता—किसी का दीर्घायु होना, किसी का अल्पायु होना, ये सभी बातें जन्मान्तरीय शुभ और अशुभ कर्म के फलस्वरूप होती हैं जिससे पूर्वजन्म तथा पुनर्जन्म का प्रत्यक्षीकरण होता है। (७) इस शरीर से जो कार्य नहीं किया गया है उसका फल भी प्राप्त होता है, जैसे विना शिक्षा के ही उत्पन्न नवजात शिशुओं का रोना, दूध पीना, हँसना और डरना आदि क्रिया में प्रवृत्त होना। यदि जन्मान्तर न माना जाय तो प्रश्न होगा कि इन क्रियाओं की शिक्षा बालक को कभी मिली नहीं, तब वह उत्पन्न होते ही इन रोना आदि क्रियाओं को कैसे करता है? इस प्रश्न का उत्तर संभव नहीं होगा। और जन्मान्तर मान लेने पर अनेक जन्म में अभ्यस्त रोना आदि क्रियायें पुनर्जन्म में अनभ्यस्त होने पर भी संस्कारवश पुनः होने लगती है यह सटीक उत्तर है। न्याय-दर्शन में भी यह बात स्पष्ट की गई है, यथा—'पूर्वाभ्यस्तस्मृत्यनुबन्धाज्जातस्य हर्षभयशोकसंप्रतिपत्तेः।' (न्या० द० ३।१।१९), इससे पुनर्जन्म स्पष्ट रूप से प्रत्यक्ष होता है। (८) लक्षणोत्पत्ति—सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार गर्भ से ही हाथों में रेखाएँ, शरीर-प्रदेश में तिल, मस्से आदि उत्पन्न होते हैं, जो अशुभ होने पर अशुभ फल और शुभ होने पर शुभ फल देते हैं। यह शुभ या अशुभसूचक फल जन्मान्तरीय शुभ और अशुभ कर्मों के अनुसार होते हैं, यह कहना होगा। अन्यथा ये लक्षण अकारण मानने पड़ेंगे। ऐसी दशा में 'विना कारण का कार्य नहीं होना' इस सिद्धान्त का विरोध पड़ेगा अतः जन्मान्तर होता है यह सिद्ध होता है। (९) दो व्यक्ति एक साथ एक ही कर्म को समान रूप से करते हैं पर फल में विभिन्नता देखी जाती है, जैसे दो छात्र एक ही विषय को एक ही गुरु के पास समान परिश्रम से पढ़ते हैं पर कोई अधिक तेज होता है और परीक्षा में प्रथम श्रेणी से पास होता है, किन्तु दूसरा उतना तेज नहीं होता और परीक्षा में तृतीय श्रेणी से उत्तीर्ण होता है या फेल हो जाता है। इस बुद्धि-विशेष या परीक्षा में पास-फेल होने में भी जन्मान्तरीय शुभ या अशुभ कर्म कारण होता है। (१०) किसी कर्म में बुद्धि का लगना और किसी कर्म में बुद्धि का न लगना भी पुनर्जन्म को प्रत्यक्ष करता है, जैसे किसी पिता के चार पुत्र हैं। पिता सभी को पढ़ाना चाहता है पर पुत्र अपनी रुचि के अनुसार भिन्न-भिन्न मार्गों में लग जाते हैं और अपनी-अपनी उन्नति करते हैं, इससे स्पष्ट है कि जन्मान्तर में जो व्यक्ति जैसे कर्म का अभ्यास किये रहता है उसकी रुचि उसी कर्म में अधिक होती है। इसीलिए बालकों को कौन सी विद्या पढ़ाई जाय यह निश्चित करने के पहले, शुभ नक्षत्र मुहूर्त में बालक को पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख बैठाने के पूर्व वहाँ अनेक विद्याओं के पढ़ने के साधन रख देते हैं। बैठते समय बालक जिस साधन को पहले उठा ले उसी साधन से सम्बन्धित विद्या या व्यापार के द्वारा उसकी जीविका चलेगी ऐसा ज्ञान किया जाता है। बाद में उसी साधन से उसे विशेष सफलता मिलती है यह प्रत्यक्ष है। इससे स्पष्ट है कि जिस विद्या या व्यापार को प्राणी ने जन्मान्तर में अभ्यस्त किया है उसी कर्म में उसकी बुद्धि लगती है और जो कर्म नहीं किया है उस कर्म में उसकी बुद्धि नहीं लगती, (११) जातिस्मरण—किसी-किसी व्यक्ति को अपने पूर्वजन्म के कर्मों का स्मरण रहता है। यह प्रायः बाल्यावस्था में ही होता है, ऐसा सुना जाता है। जो व्यक्ति रज, तम से निर्मुक्त हो गए है उन्हें तो सदा स्मरण रहता है, केवल रज और तम का आवरण अतिक्रान्त जाति के स्मरण का बाधक होता है। (१२) 'इहागमनमितश्च्युतानां च भूतानाम्।' आयु समाप्त हो जाने पर यमराज के पुरुषों द्वारा जीवात्मा शीघ्र ही यमराज के पास ले जाया जाता है, और यमदूत चित्रगुप्त से पूछते हैं कि यह वही जीवात्मा है जिसकी आयु समाप्त हो गई है, या कोई दूसरा है। चित्रगुप्त की स्वीकृति के बाद पुनः जीवात्मा को यमदूत यहाँ लाकर छोड़ देते हैं और लौकिक श्राद्धादि कर्म में जीवात्मा का शरीर-पिण्डों द्वारा निमित होता है जो

द्वादशाह के दिन पुनः यमपुरी के लिए प्रस्थान कर एक वर्ष में यमपुरी को प्राप्त करता है। यह वर्णन 'प्रेतमञ्जरी' में पाया जाता है। जिसकी आयु समाप्त नहीं है ऐसे जीवात्मा को यदि भूल से यमदूत ले जाते हैं तो चित्रगुप्त कह देता है, कि यह वह व्यक्ति नहीं है। तब यमदूत जीवात्मा को यहाँ लाकर उसी शरीर में छोड़ देते हैं और मनुष्य जीवित हो जाता है। इसीलिए बताया गया है कि 'इतश्च्युतानां भूतानाम्' इस संसार से जो जीवात्मा च्युत हो गया है—उसका पुनः 'इहागमनम्'—इस लोक में आना परलोक की तथा पुनर्जन्म की सत्ता को सिद्ध करता है। ( १३ ) सदृश एक समान दो व्यक्तियों को देखा जाता है पर एक में प्रेम और दूसरे में द्वेष होता है। इसका कारण यह है कि पूर्व जन्म में जिस व्यक्ति से प्रेम रहा, संस्कारवश इस जन्म में उसे देखते ही प्रेम उमड़ आता है और जिससे पूर्व जन्म में द्वेष था उसे देखकर शत्रुता या द्वेष हो जाता है। इस प्रकार यहाँ ये तेरह उदाहरण देकर पुनर्जन्म को प्रत्यक्ष सिद्ध किया गया है।

**अत एवानुमीयते—यत्—स्वकृतमपरिहार्यमविनाशि पौर्वदेहिकं दैवसंज्ञकमानुबन्धिकं कर्म, तस्यैतत् फलम्, इतश्चान्यद्भविष्यतीति, फलाद्बीजमनुमीयते फलं च बीजात्॥ ३१॥**

**( ३ )** अनुमान प्रमाण से पुनर्जन्म की सिद्धि — इसी प्रत्यक्ष ज्ञान के आधार पर अनुमान किया जाता है कि पूर्व शरीर से किया गया जो अपना कृत कर्म है जिसे दैव ( भाग्य ) कहा जाता है वह अपरिहार्य है, ऐसे आनुबन्धिक कर्म का यह फल है जो इस जन्म में भोगा जा रहा है। इस शरीर से जो आनुबन्धिक कर्म किया जाता है उसका फल दूसरे जन्म में भोगना पड़ेगा। जैसे फल से बीज का अनुमान और बीज से फल का अनुमान किया जाता है॥ ३१॥

**विमर्श**—अनुमान का लक्षण—'प्रत्यक्षपूर्वं त्रिविधं त्रिकालं चानुमीयते' यह पहले कह आए हैं। अनुमान करने में प्रत्यक्ष का ज्ञान होना आवश्यक है। इसीलिए बताया गया है कि इसी प्रत्यक्ष ज्ञान के आधार पर अनुमान किया जाता है। कर्म दो प्रकार का होता है ( १ ) सामान्य-कर्म, ( २ ) आनुबन्धिक कर्म। सामान्य कर्म का फल जीवितावस्था में प्रतिदिन भोग लिया जाता है। उसके लिए बताया गया है कि स्वकृत कर्म अपरिहार्य होता है, यथा—'अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्' ( भ. गी. )। दूसरा आनुबन्धिक कर्म होता है, जो संचित होता है उसे ही भाग्य कहा जाता है। उसी कर्म के आधार पर पुनर्जन्म होता है और सारे शुभ और अशुभ आनुबन्धिक कर्म का फल भोगना पड़ता है। इसी के लिए 'अविनाशि' शब्द कहा गया है, यथा—'नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि'। (भ. गी.)। इस प्रकार अनुमान से पूर्वजन्म और पुनर्जन्म इन दोनों को सिद्ध किया गया है। दोनों को सिद्ध करने के लिए दो उदाहरण दिये गए हैं, जैसे फल को देख कर अतीत बीज का अनुमान किया जाता है वैसे उत्तम कुल या अधम कुल में जन्म देख कर पूर्व जन्म में किए गए शुभ या अशुभ कर्म का अनुमान कर पूर्वजन्म सिद्ध किया जाता है। तथा जैसे बीज को देख कर भविष्य में होने वाले फल का अनुमान किया जाता है वैसे इस शरीर से किए गए शुभ और अशुभ कर्म से भविष्य में पुनर्जन्म का अनुमान कर पुनर्जन्म सिद्ध किया जाता है।

**% युक्तिश्चैषा—षड्धातुसमुदयाद्गर्भजन्म, कर्तृकरणसंयोगात् क्रिया; कृतस्य कर्मणः फलं नाकृतस्य, नाङ्कुरोत्पत्तिरबीजात्; कर्मसदृशं फलं, नान्यस्माद्बीजादन्यस्योत्पत्तिः; इति युक्तिः॥ ३२॥**

**( ४ )** युक्ति प्रमाण से पुनर्जन्म की सिद्धि — पुनर्जन्म की सिद्धि में यह युक्ति है कि ६ धातुओं के समुदाय से गर्भ की उत्पत्ति होती है। कर्ता और करण के संयोग से क्रिया होती है।

किए हुए कर्म का फल होता है जो कर्म नहीं किया जाता उसका फल नहीं होता है। बिना बीज के अंकुर की उत्पत्ति नहीं होती। कर्म के अनुसार फल होता है, दूसरे बीज से दूसरे अङ्कुर की उत्पत्ति नहीं होती ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—विज्ञात अर्थ में कार्यकारणभाव का ज्ञान कर अविज्ञान अर्थ में कार्यकारणभाव के द्वारा तथ्य का निर्धारण करना 'युक्ति' है। अङ्कुर की उत्पत्ति में कार्यकारणभाव का ज्ञान कर गर्भोत्पत्ति में कार्यकारणभाव के द्वारा पुनर्जन्म की सिद्धि की गई है। गर्भ की उत्पत्ति में यह स्पष्ट रूप से बताया गया है कि पाञ्चभौतिक शुक्र और शोणित का संयोग जब शुद्ध गर्भाशय में होता है और अपने पूर्वकृत कर्म के वशीभूत जीवात्मा अवक्रमण करता है तब गर्भ की उत्पत्ति होती है, यथा—'आयुर्वेदशास्त्रेष्वसर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च तिर्यग्योनिमानुषदेवेषु सञ्चरन्ति धर्माधर्मनिमित्तम्'। ( सु. शा. अ. १० ) तथा—'भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मैर्मनोजवो देहमुपैति देहात्। कर्मात्मकत्वान्नतु तस्य दृश्यं दिव्यं विना दर्शनमस्ति रूपम् ॥' ( शा. अ. २ )। इन वाक्यों से गर्भोत्पत्ति में आत्मा कर्ता है और वह पूर्वजन्म-कृत कर्मों के आधार पर विभिन्न नीच-ऊँच योनियों में गमन करता रहता है अर्थात् पूर्वजन्म के शरीर से किए गए कर्मों के आधार पर इस जन्म में शरीर धारण करता है। इस युक्तिप्रमाण से भी पूर्वजन्म और पुनर्जन्म इन दोनों की सिद्धि की गई है।

**एवं प्रमाणैश्चतुर्भिरुपदिष्टे पुनर्भवे धर्मद्वारेष्ववधीयेत; तद्यथा—गुरुशुश्रूषायामध्ययने व्रतचर्यायां दारक्रियायामपत्योत्पादने भृत्यभरणेऽतिथिपूजायां दानेऽनभिध्यायां तपस्यनसूयायां देहवाङ्मानसे कर्मण्यक्लिष्टे देहेन्द्रियमनोऽर्थबुद्ध्यात्मपरीक्षायां मनःसमाधाविति; यानि चान्यान्यप्येवंविधानि कर्माणि सतामविगर्हितानि स्वर्ग्याणि वृत्तिपुष्टिकराणि विद्यात्तान्यारभेत कर्तुं; तथा कुर्वन्निह चैव यशो लभते प्रेत्य च स्वर्गम्; इति तृतीया परलोकैषणा व्याख्याता भवति ॥ ३३ ॥**

इस प्रकार चारों प्रमाणों द्वारा पुनर्भव की सिद्धि का उपदेश हो जाने पर धर्मसाधनों में सावधान रहें। धर्मसाधक कार्य कौन-कौन से हैं इस आशङ्का पर उत्तर दे रहे हैं—(१) (प्रथम आश्रम में ) गुरुसेवा, वेदाध्ययन तथा व्रतचर्या ( ब्रह्मचर्य का पालन ) में सावधान रहें, ( २ ) ( गृहस्थाश्रम में प्रवेश करें तो ) विवाह कर्म में, सन्तान उत्पन्न करने में, नौकरों के भरण-पोषण कर्म में, अतिथियों की सेवा करने में, दान करने में और अनभिध्या ( दूसरे का धन लेने की अनिच्छा ), इस क्रिया में सावधानीपूर्वक व्यवहार करें। ( ३ ) ( वानप्रस्थाश्रम में ) तपस्या करने में, दूसरे व्यक्ति के गुणों में दोषारोपण न करने में तथा कष्ट न देने वाले शारीरिक, वाचिक और मानसिक कार्यों के करने में सावधानतापूर्ण व्यवहार करें। ( ४ ) ( संन्यासाश्रम में ) देह, इन्द्रिय, मन, इन्द्रिय-मन के अर्थ (विषय), बुद्धि और अपनी आत्मा की परीक्षा करने में तथा मन को समाधि में लगाने के लिये सावधानीपूर्वक चेष्टा करें। इन परलोक-साधक कुछ कर्मों का उपदेश करने के बाद सामान्यतः उपदेश दे रहे हैं कि—अन्य कोई भी इसी प्रकार के कार्य, जो, सज्जन पुरुषों द्वारा अनिन्दित ( प्रशंसित ), स्वर्ग को देने वाले और वृत्ति को पुष्टि करने वाले कार्यों को करना आरम्भ करे। इस प्रकार विचारपूर्वक इन कार्यों को करने से संसार में यश मिलता है और मरने पर स्वर्ग की प्राप्ति होती है। इस प्रकार तीसरी परलोकैषणा की भी व्याख्या की गई है ॥ ३३ ॥

**अथ खलु त्रय उपस्तम्भाः, त्रिविधं बलं, त्रीण्यायतनानि, त्रयो रोगाः, त्रयो रोगमार्गाः, त्रिविधा भिषजः, त्रिविधमौषधमिति ॥ ३४ ॥**

## ( ४ ) तीन-तीन ( त्रिविध ) प्रकार के अन्य सात विषय
## ( Seven Other Triads )

अब इसके बाद ( १ ) तीन उपस्तम्भ, ( २ ) तीन प्रकार के बल, ( ३ ) रोगों के तीन आयतन, ( ४ ) तीन प्रकार के रोग, ( ५ ) रोगों के तीन मार्ग, ( ६ ) तीन प्रकार के चिकित्सक और ( ७ ) तीन प्रकार की औषधियों का वर्णन है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय को तीन एषणाओं से प्रारम्भ किया गया है, अतः तीन-तीन के वर्ग के अन्य समुदायों का भी यहाँ वर्णन किया जा रहा है।

**त्रय उपस्तम्भा इति—आहारः स्वप्नो ब्रह्मचर्यमिति, एभिस्त्रिभिर्युक्तियुक्तैरुपस्तब्धमुपस्तम्भैः शरीरं बलवर्णोपचयोपचितमनुवर्तते यावदायुः संस्कारात् संस्कारमहितमनुपसेवमानस्य, य इहैवोपदेक्ष्यते ॥ ३५ ॥**[1]

**( १ )** तीन उपस्तम्भ — त्रिविध उपस्तम्भ, आहार, स्वप्न और ब्रह्मचर्य ये तीन उपस्तम्भ हैं। इन तीनों उपस्तम्भों का युक्तिपूर्वक सेवन करने से यह शरीर उपस्तब्ध ( स्थिर ) हो कर जब तक संस्काग्नि रहता है तब तक वह बल, वर्ण, उपचय (वृद्धि) से उपचित हो कर उचित रूप में रहता है। यहाँ संस्कार कैसे किया जायगा इस प्रश्न पर उत्तर दिया गया है कि अहित वस्तुओं का सेवन न करना ही संस्कार है, जिसका वर्णन यहीं आगे किया जायगा ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—'उप' का अर्थ है सहायक और 'स्तम्भ' का अर्थ खम्भा। मकान में खम्भे दो प्रकार के होते हैं एक प्रधान, दूसरा अप्रधान। इस प्रसंग में शरीर आत्मा के लिए एक मकान है। इस मकान के प्रधान खम्भे वात, पित्त, कफ हैं। जैसा कि सुश्रुत ने कहा है—'वातपित्तश्लेष्माण एव देहसम्भवहेतवः, तैरव्यापन्नैरधोमध्योर्ध्वसन्निविष्टैः शरीरमिदं धार्यते अगारमिव स्थूणाभिस्त्रिभिः।' ( सु. सू. अ. २१ )। यहाँ आहार, स्वप्न, ब्रह्मचर्य ये तीन उपस्तम्भ बताये गए हैं। इसमें भी सर्वप्रथम आहार को ही प्रधान माना गया है। क्यों कि आहार से ही रस की उत्पत्ति, वातादि दोषों की उत्पत्ति और धातुओं का निर्माण होता है। आहार के अभाव में शरीर की स्थिति नहीं रह सकती। इसी लिए बताया गया है—'कलावन्नगताः प्राणाः' तथा—'प्राणाः प्राणभृतामन्नमन्नं लोकोऽभिधावति। वर्णः प्रसादः सौस्वर्यं जीवितं प्रतिभा सुखम् ॥ तुष्टिः पुष्टिर्बलं मेधा सर्वमन्ने प्रतिष्ठितम्'॥ ( च. सू. अ. २७ )। इसके बाद दूसरा स्थान स्वप्न का है। यदि प्राणी नियमित रूप से अपने सभी कार्य करते हुए यथाकाल उचित रूप में निद्रा का सेवन न करें, तो स्वास्थ्य की हानि तथा मृत्यु तक भी सम्भाव्य है, क्योंकि कार्य करने के बाद शारीरिक यन्त्रों को विश्राम देने के लिए निद्रा की अत्यधिक आवश्यकता है। यथा—'निद्रायत्तं सुखं दुःखं पुष्टिः कार्श्यं बलाबलम्।' ( अ. हृ. सू. अ. ७ )। तथा—'सुखायुषी परा कुर्यात् कालरात्रिरिवापरा' ( अ. हृ. सू. अ. ७ )। इस तरह निद्रा न सेवन करने से शारीरिक यन्त्रों को विश्राम नहीं मिलता, परिणामस्वरूप अनेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। इसके बाद तीसरा स्थान ब्रह्मचर्य का आता है। ब्रह्मचर्य से ब्रह्मचिन्ता भी अर्थ लिया जाता है परन्तु यहाँ ब्रह्मचर्य का तात्पर्य शुक्र-रक्षा से है। आहार का सार शुक्र होता है। उसकी रक्षा से आहार का फल शरीर में होता है। शुक्र की रक्षा के लिये आठ प्रकार के मैथुन—'स्मरणं कीर्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम्। संकल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृतिरेव च ॥ एतन्मैथुनमष्टाङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥' ( या. व. स्मृति ), इनसे बचे रहना ब्रह्मचर्य कहा जाता है। ब्रह्मचर्य के न पालन करने से अनेक प्रकार के रोग होते हैं, यथा—'अतिस्त्रीसंप्रयोगाच्च रक्षेदात्मानमात्मवान्।

---

१. 'संस्कारः स हितमुपसेवमानस्य' ग.।

शूलकासज्वरश्वासकार्श्यपाण्ड्वामयक्षयाः। अतिव्यवायाज्जायन्ते रोगाश्चाक्षेपकादयः॥' (सु. चि. अ. २४)। यहाँ अति मैथुन करना निषिद्ध किया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि गृहस्थाश्रम में रहते हुए सन्तानोत्पत्ति के लिए नियमित ('ऋतु-कालाभिगामी स्यात्' इस मनु के वचन के अनुसार) मैथुन करना ब्रह्मचर्य का बाधक नहीं होता और इसे ही गृहस्थकाल का ब्रह्मचर्य कहा जाता है। इस काल में भी ब्रह्मचर्य-पालन का महत्त्व सुश्रुत ने बताया है—'आयुष्मन्तो मन्दजरा वपुर्वर्णबलान्विताः। स्थिरोपचितमांसाश्च भवन्ति स्त्रीषु संयताः॥' (सु. चि. अ. २४)। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास ये चार आश्रम होते हैं। बाल्यावस्था में इसके पालन का कोई प्रश्न ही नहीं उठता पर आहार और स्वप्न इन दोनों का पालन करना आवश्यक होता है। गृहस्थाश्रम में, 'ऋतुकालाभिगामी स्यात्' के अनुसार और शेष तीन आश्रमों में अष्टाङ्ग मैथुन के विपरीत आचरण से ब्रह्मचर्य का पालन करना हो जाता है। इस प्रकार शरीर को प्रधान रूप से धारण करने वाले वात, पित्त, कफ इन तीन प्रधान खम्भों के लिए आहार, स्वप्न, ब्रह्मचर्य इन तीन सहायक खम्भों का वर्णन किया गया है।

**❀ त्रिविधं बलमिति—सहजं, कालजं, युक्तिकृतं च। सहजं यच्छरीरसत्त्वयोः प्राकृतं, कालकृतमृतुविभागजं वयःकृतं च, युक्तिकृतं पुनस्तद्यदाहारचेष्टायोगजम्॥ ३६॥**

**(२)** त्रिविध बल — बल तीन प्रकार का होता है—(१) सहज, (२) कालज, (३) युक्तिकृत। (१) सहज बल उसे कहते हैं, जो शरीर और मन के अनुसार स्वाभाविक रूप से होता है। (२) कालज बल उसे कहते हैं, जो ऋतुओं के विभाग के अनुसार और बाल्य, युवा, वृद्धावस्था के अनुसार होता है और (३) युक्तिकृत बल, उसे कहते हैं जो पौष्टिक आहार और व्यायामादि चेष्टाओं के सेवन से उत्पन्न होता है॥ ३६॥

**विमर्श**—(१) सहज बल जन्म से ही उत्पन्न होता है। जिस प्रकार के मनुष्य से शरीर की उत्पत्ति होती है उसी व्यक्ति के शरीर एवं मन के अनुसार प्राणी में बल होता है। जैसे शरीर से बलवान् और मन से दुर्बल पुरुष से जो सन्तान उत्पन्न होती है वह शरीर से बलवान् और मन से दुर्बल होती है। शरीर से दुर्बल, पर सत्त्वसार अर्थात् मन से सबल पुरुष से उत्पन्न होने वाली सन्तान शरीर से निर्बल और मन से सबल होती है। शरीर और सत्त्व के अनुसार यह बल स्वाभाविक होता है। (२) कालज बल समय के अनुसार स्वयं उत्पन्न होता है, यथा—'आदावन्ते च दौर्बल्यं विसर्गादानयोर्नृणाम्। मध्ये मध्यबलं त्वन्ते श्रेष्ठमग्रे विनिर्दिशेत्॥' (च. सू. अ. ६)। युवावस्था में सभी के शरीर में जो बल की अधिकता होती है वह कालज ही है। (३) युक्तिकृत बल वह है जो दुर्बल शरीर में घृत-दुग्ध आदि पौष्टिक आहार, व्यायाम तथा वाजीकरण एवं रसायन औषधों का सेवन करके बढ़ाया जाता है।

**❀ त्रीण्यायतनानीति—अर्थानां कर्मणः कालस्य चातियोगायोगमिथ्यायोगाः। तत्रातिप्रभावतां दृश्यानामतिमात्रं दर्शनमतियोगः, सर्वशोऽदर्शनमयोगः, अतिश्लिष्टातिविप्रकृष्ट[१]-रौद्रभैरवाद्भुतद्विष्टबीभत्सनविकृतवित्रासनादि[२]रूपदर्शनं मिथ्यायोगः, तथाऽतिमात्रस्तनितपटहोत्क्रुष्टादीनां शब्दानामतिमात्रं श्रवणमतियोगः, सर्वशोऽश्रवणमयोगः, परुषेष्टविनाशोपघातप्रधर्षणभीषणादिशब्दश्रवणं मिथ्यायोगः, तथाऽतितीक्ष्णोग्राभिष्यन्दिनां गन्धानामतिमात्रं घ्राणमतियोगः, सर्वशोऽघ्राणमयोगः, पूतिद्विष्टामेध्यक्लिन्नविषपवनकुणपगन्धादिघ्राणं मिथ्यायोगः, तथा रसानामत्यादानमतियोगः, सर्वशोऽनादानमयोगः, मिथ्यायोगो**

१. 'अतिसूक्ष्मातिविप्रकृष्ट०' यो.। २. वित्रासनेति जल्पकल्पतरावुपस्कारे च न पठ्यते।

**राशिवर्ज्येष्वाहारविधिविशेषायतनेषूपदेक्ष्यते, तथाऽतिशीतोष्णानां स्पृश्यानां स्नानाभ्यङ्गोत्सादनादीनां चात्युपसेवनमतियोगः, सर्वशोऽनुपसेवनमयोगः, स्नानादीनां शीतोष्णादीनां च स्पृश्यानामनानुपूर्व्योपसेवनं विषमस्थानाभिघाताशुचिभूतसंस्पर्शादयश्चेति मिथ्यायोगः॥**

**( ३ )** त्रिविधरोग-आयतन ( कारण ) — रोगों के तीन आयतन ( कारण ) होते हैं—( १ ) अर्थों ( इन्द्रिय-विषयों ) का अतियोग ( इन्द्रियों का अपने-अपने विषयों के साथ अधिक मात्रा में संयोग करना ), ( २ ) अयोग ( इन्द्रियों का अपने-अपने विषयों से बिलकुल सम्बन्ध न होना या अल्प संयोग होना ), ( ३ ) मिथ्यायोग ( अप्रिय विषयों से इन्द्रियों का संयोग होना या अपने-अपने विषयों से गलत संयोग होना )। इसी प्रकार कर्म के अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग तथा काल के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग भी रोगों के कारण होते हैं।

**( क )** इन्द्रियार्थों का अतियोगादि—नेत्रेन्द्रिय का विषयों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग—( १ ) नेत्र से अत्यधिक प्रभा ( चमकने ) वाले सूर्य, अग्नि आदि दृश्यों को अधिक मात्रा में देखना, रूपों का नेत्रेन्द्रिय के साथ अतियोग है। ( २ ) नेत्र से रूपों को सर्वथा न देखना रूप का अयोग है। ( ३ ) नेत्र से विषयों का अधिक समीप होना, अधिक दूर होना तथा रौद्र ( कठोर ), भैरव ( भयानक ), अद्भुत, द्विष्ट , बीभत्स, विकृत और वित्रासन अर्थात् शीघ्र ही भयोत्पादक रूपों का देखना नेत्रेन्द्रिय का रूपों के साथ मिथ्यायोग है।

कर्णेन्द्रिय का विषयों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्या योग—( १ ) अत्यन्त ऊँचे शब्द, मेघों की गर्जना, नगाड़े का शब्द तथा जोर से रोने की ध्वनि कान से सुनना, शब्दों का अतियोग है। ( २ ) कानों से शब्दों का सर्वथा न सुनना, शब्दों का अयोग है। ( ३ ) कठोर, प्रियजन या प्रियवस्तु के विनाशसूचक, प्रधर्षण ( तिरस्कार ) सूचक तथा भीषण भयंकर आदि शब्दों का सुनना, शब्द का मिथ्यायोग है।

घ्राणेन्द्रिय का विषयों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग—( १ ) नाक के साथ अत्यन्त तीक्ष्ण, उग्र एवं अभिष्यन्दि गन्धों का अधिक मात्रा में संयोग होना अतियोग है। ( २ ) गन्धों का सर्वथा नासिका से संयोग न होना अयोग है। ( ३ ) दुर्गन्ध, सड़ी, गली, वस्तुओं की गन्ध और प्रतिकूल, अपवित्र तथा क्लिन्न गन्ध, विषयुक्त वायु की गन्ध, कुणप गन्ध आदि का घ्राण इन्द्रिय से संयोग होना मिथ्यायोग है।

रसनेन्द्रिय का विषयों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग—( १ ) जिह्वा से रसों का अत्यधिक स्वाद लेना अतियोग है। रसों का सर्वथा जिह्वा से संयोग न होना या अल्प रस का संयोग होना अयोग है। ( ३ ) विमानस्थान के प्रथम अध्याय में 'प्रकृति, करण, संयोग, राशि, देश, काल, उपयोग संस्था, उपयोक्ता यह आठ आहारविधि-विशेषायतन कहा जायेगा। इनमें से राशि को छोड़कर सात प्रकार के नियमों के विपरीत रसों का जिह्वा के साथ संयोग होना मिथ्यायोग है। राशि का ग्रहण इसलिये नहीं किया गया है कि इसका ग्रहण अधिक मात्रा में और कम मात्रा में भी किया जाता है अतः अतियोग और अयोग में हो जाता है।

स्पर्शनेन्द्रिय के साथ विषयों का अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग—( १ ) त्वचा के साथ अधिक शीतल या अधिक उष्ण स्पर्श वाले स्नान, अभ्यंग और उबटन आदि का अत्यधिक संयोग अतियोग है। ( २ ) इनका सर्वथा न सेवन करना अयोग है। ( ३ ) शीतल, उष्ण स्पर्श वाले स्नान, अभ्यंग, उबटन आदि का यथाक्रम सेवन न करना, ऊँच-नीच स्थानों का त्वचा से स्पर्श

---

१. विमानस्थानस्य प्रथमेऽध्याये इति ज्ञेयम्।

होना, त्वचा पर आघात लग जाना, अपवित्र वस्तुओं का स्पर्श हो जाना, भूत, प्रेत अथवा रोगोत्पादक जीवाणुओं का त्वचा से संयोग हो जाना मिथ्यायोग है ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—यहाँ अर्थ, कर्म और काल का अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग इन तीनों को रोग का कारण माना गया है। पर वाग्भट ने अयोग न कहकर हीनयोग कहा है, यथा—'कालार्थकर्मणां योगो, हीनमिथ्यातिमात्रकः। सम्यग्योगश्च विज्ञेयो रोगारोग्यैककारणम् ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १ )। तात्पर्य यह है कि अपने विषयों का अल्प संयोग होना भी हानिकारक होता है। यहाँ अयोग के अर्थ 'न योगः अयोगः' में 'अ' शब्द 'न' है और 'द्वौ नञौ च समाख्यातौ पर्युदासप्रसज्यकौ। पर्युदासः सदृग्ग्राही प्रसज्यस्तु निषेधकृत ॥' के अनुसार जब नञ् को प्रसज्य माना जायगा तो सर्वथा इन्द्रियों के साथ विषयों का संयोग न होना, अर्थ किया जायगा। आचार्य ने इसी अर्थ को माना है। **चक्रपाणि** ने 'हीनदर्शनं विकारं न करोति तेन सर्वश इत्युक्तम्' ऐसा कहा है। पर यह अर्थ उचित प्रतीत नहीं होता है क्योंकि हीनदर्शन आदि से भी रोग का प्रादुर्भाव देखा जाता है। यदि अल्प प्रकाश के संयोग में अध्ययन किया जाय तो नेत्रों में विकार उत्पन्न हो जाता है। इसलिए नञ् को पर्युदास मानकर योगभिन्न योगसदृश से अल्प संयोग का ग्रहण किया जाना उचित है। तात्पर्य यह कि अयोग और हीनयोग यह दोनों रोगोत्पादक होते हैं। रुद्र, भैरव, अद्भुत आदि रूप नहीं होते किन्तु आकृतिविशेष होते हैं। उनका ग्रहण नेत्र से होता है इसलिए रूप के मिथ्यायोग में इनका ग्रहण किया गया है। इस प्रकार यहाँ केवल इन्द्रियों के अर्थों का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोगों का वर्णन किया गया है, जो रोगों के कारण होते हैं।

**ॐ तत्रैकं स्पर्शनेन्द्रियमिन्द्रियाणामिन्द्रियव्यापकं, चेतःसमवायि, स्पर्शनव्याप्तेर्व्यापकमपि च चेतः; तस्मात् सर्वेन्द्रियाणां व्यापकस्पर्शकृतो यो भावविशेषः सोऽयमनुपशयात् पञ्चविधस्त्रिविधविकल्पो भवत्यसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः; सात्म्यार्थो ह्युपशयार्थः ॥ ३८ ॥**

स्पर्शनेन्द्रिय का व्यापकत्व — सम्पूर्ण इन्द्रियों में व्यापक स्पर्शनेन्द्रिय ( त्वचा ) एक है, मन से त्वचा का समवाय सम्बन्ध रहता है। यद्यपि मन अणु होता है, पर त्वचा के सारे शरीर में व्यापक रहने से मन भी सारे शरीर में व्यापक है। इसलिए सम्पूर्ण इन्द्रियों का व्यापक रूप में जो विशेष रूप से स्पर्श होता है वह अनुपशय ( अहितकर होने से ) पञ्चविध और त्रिविध विकल्प का होता है। इसे असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग कहते हैं। सात्म्य का अर्थ उपशय होता है अथवा सात्म्य के लिए ही उपशय का प्रयोग होता है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—रोगों के आयतन अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग ये तीन होते हैं। इनके त्रिविध विकल्प ( १ ) असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, ( २ ) प्रज्ञापराध, ( ३ ) परिणाम ये तीन होते हैं। केवल असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग के ये अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग तीन भेद होते हैं। ये रोगों के कारण हैं। इन्हें अनुपशय भी कहते हैं क्योंकि जो रोगोत्पादक कारण होते हैं वे अहितकर होते हैं और अहितकर को अनुपशय या असात्म्य कहते हैं। यहाँ समझाने के लिए यह गद्य प्रारम्भ किया गया है। सर्वप्रथम यह शंका होती है कि जब इन्द्रियाँ पाँच हैं तब पाँचों इन्द्रियों से असात्म्य वस्तु के पाँच संयोग होने चाहिए। पर वस्तुओं का संयोग केवल त्वचा से ही होता है और यहाँ असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग एक ही बताया गया है, ऐसा क्यों? इसका समाधान यह है कि त्वचा ( स्पर्शनेन्द्रिय ) एक है पर सभी इन्द्रियों में व्यापक है और मन का त्वचा से सदा समवाय सम्बन्ध रहता है। व्यापक होने के कारण त्वचा इन्द्रियाधिष्ठानों में वर्तमान है अतः त्वचा से असात्म्येन्द्रियार्थ का संयोग होना ही सभी इन्द्रियों से असात्म्य वस्तुओं का संयोग होना

समझा जाता है, इसीलिये असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग को एक प्रकार माना है—'अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ' के अनुसार मन अणु ( सूक्ष्म ) होता है। तब मन को व्यापक कैसे माना गया ? इसका उत्तर यह है कि त्वचा के व्यापक होने और इससे मन का समवाय सम्बन्ध होने से मन को भी व्यापक माना जाता है। इस प्रकार मन को व्यापक मान लेने से, त्वचा के साथ उसका समवाय सम्बन्ध होने से एवं सभी इन्द्रियों में त्वचा के वर्तमान ( व्यापक ) होने से सभी इन्द्रियों की प्रवृत्ति तथा पञ्चेन्द्रिय ज्ञान भी एक ही साथ होना चाहिए। इस प्रश्न का उत्तर दिया है—'स्पर्शनव्याप्तेर्व्यापकमपि च चेतः' अर्थात् मन वस्तुतः व्यापक नहीं है पर त्वचा के द्वारा व्यापक है। त्वचा और मन को व्यापक कहने का तात्पर्य केवल यही है कि इन दोनों का सभी इन्द्रियों से संयोग है। इस प्रकार त्वचा और मन के व्यापक होने से सभी इन्द्रियों से स्पर्श के द्वारा मन का सम्बन्ध होता है और वह मन सुख और दुःख का ज्ञाता होता है, यथा—'स्पर्शनेन्द्रियसंस्पर्शो मानसः स्पर्श एव च। द्विविधः सुखदुःखानां वेदनानां प्रवर्तकः॥' ( च. शा. अ. १ ) कणाद ने भी कहा है—'त्वचो योगो मनसा ज्ञानकारणम्।' इस प्रकार अव्यापक मन जिस इन्द्रियाधिष्ठान से स्पर्श करेगा उसी इन्द्रिय से ज्ञेय विषयों का ज्ञान होगा, दूसरी इन्द्रिय से ज्ञेय का ज्ञान नहीं होगा। तात्पर्य यह हुआ कि त्वचा के ही द्वारा मन सभी इन्द्रियों में जाता है अतः अणु ( अव्यापक ) होते हुए भी त्वचा के सहयोग से व्यापक भी कहा जाता है। इस तरह व्यापक त्वचा के द्वारा जो अनुपशय ( अहितकर ) स्पर्श पाँचों इन्द्रियों से होता है वह असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग एक प्रकार का या पाँच प्रकार का होता है—( १ ) चक्षुरसात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, ( २ ) घ्राणासात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, ( ३ ) कर्णासात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, ( ४ ) रसनासात्म्येन्द्रियार्थसंयोग और ( ५ ) त्वचासात्म्येन्द्रियार्थसंयोग। इन्हीं पाँचों असात्म्येन्द्रियार्थों के साथ अतियोग, अयोग और मिथ्यायोगों का संयोग कर देने से ये १५ प्रकार हो जाते हैं, यथा—( १ ) चक्षुरिन्द्रियविषयातियोग, ( २ ) चक्षुरिन्द्रियविषयायोग, ( ३ ) चक्षुरिन्द्रियविषयमिथ्यायोग, ( ४ ) घ्राणेन्द्रियविषयातियोग, ( ५ ) घ्राणेन्द्रियविषयायोग, ( ६ ) घ्राणेन्द्रियविषयमिथ्यायोग, ( ७ ) श्रोत्रेन्द्रियविषयातियोग, ( ८ ) श्रोत्रेन्द्रियविषयायोग, ( ९ ) श्रोत्रेन्द्रियविषयमिथ्यायोग, ( १० ) रसनेन्द्रियविषयातियोग ( ११ ) रसनेन्द्रियविषयायोग, ( १२ ) रसनेन्द्रियविषयमिथ्यायोग, ( १३ ) स्पर्शनेन्द्रियविषयातियोग, ( १४ ) स्पर्शनेन्द्रियविषयायोग और ( १५ ) स्पर्शनेन्द्रियविषयमिथ्यायोग। इस प्रकार स्पर्शनेन्द्रिय के व्यापक और एक होने पर भी चक्षु आदि इन्द्रियों की सत्ता अलग-अलग स्वीकार की गई है अन्यथा एक इन्द्रिय का नाश हो जाने पर सभी इन्द्रियों के नाश का प्रसंग उपस्थित हो जायगा।

**ॐ कर्म वाङ्मनःशरीरप्रवृत्तिः। तत्र वाङ्मनःशरीरातिप्रवृत्तिरतियोगः; सर्वशोऽप्रवृत्तिरयोगः; वेगधारणोदीरणविषमस्खलनगमनपतनाङ्गप्रणिधानाङ्गप्रदूषणप्रहारमर्दनप्राणोपरोधसंक्लेशनादिः शारीरो[1] मिथ्यायोगः, सूचकानृताकालकलहाप्रियाबद्धानुपचारपरुषवचनादिर्वाङ्मिथ्यायोगः, भयशोकक्रोधलोभमोहमानेर्ष्यामिथ्यादर्शनादिर्मानसो मिथ्यायोगः।**

**( ख )** कर्म का मिथ्यायोगादि — अर्थों के अतियोग आदि का निर्देश कर अब कर्म के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग का वर्णन प्रारम्भ करते हैं। वचन, मन और शरीर की प्रवृत्ति ( कार्य ) को कर्म कहा जाता है। ( १ ) इनमें वचन, मन और शरीर की अतिप्रवृत्ति को अतियोग

---

१. 'अत्र यद्यपि भूरिप्रधानशारीररोगकर्तृत्वेन पूर्वं शारीरमेव कर्मासात्म्यमभिधातुं युज्यते, तथाऽप्यल्पत्वेन वाङ्मनसे कर्मणि पूर्वमुक्ते; प्रत्येकमिथ्यायोगकथने तु प्राधान्याच्छारीर एव मिथ्यायोगः प्रथमं दर्शितः' चक्रः। गङ्गाधरस्तु वाङ्मनःशरीरातियोगान् यथाक्रमेणैव पठति।

कहते हैं। ( २ ) वचन, मन और शरीर के सर्वथा अपने कार्यों में न लगनेको अयोग कहते हैं। ( ३ ) आए हुए मल-मूत्रादि के वेग को रोकना, न आए हुए मल-मूत्रादि के वेगों को बलात् निकालना, टेढ़े रूप से लड़खड़ाकर गिर जाना, चलना और अपने अङ्गों को रखना, दूषित पदार्थों के स्पर्श से, खुजलाकर या विकृत मनुष्यों की नकल कर अपने अङ्गों को दूषित करना, शरीर पर चोट लगना, अङ्गों को मरोड़ना, प्राण ( श्वास-वायु ) का रोकना या प्राण ( बल ) की हानि करने वाले क्लेशजनक व्रत, उपवास या अतिमदिरापान, अतिधूप का सेवन, देर तक जल में स्नान आदि क्रियाओं का करना शारीरिक मिथ्यायोग होता है। चुगुली करना, झूठ, विना अवसर के, अप्रिय, असंबद्ध, प्रतिकूल और कठोर वचन बोलना तथा झगड़ा करना आदि वागिन्द्रिय का मिथ्यायोग कहा जाता है। भय, शोक, क्रोध, लोभ, मोह, मान ( अहंकार ), ईर्ष्या के वशीभूत होना तथा विपरीत देखना ( अर्थात् पूज्यों को अपूज्यों की तरह और अपूज्यों को पूज्यों की तरह देखना ) मन का मिथ्यायोग है ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—यहाँ प्रधान रूप से असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग शरीर में ही रोग उत्पन्न करता है इसलिये प्रथम शरीर-प्रवृत्ति का उपदेश करना था। पर लाघववश वाक् और मन का निर्देश किया गया है। विवरण में प्रधान होने के कारण शरीर की ही प्रवृत्ति का निर्देश किया गया है। अधिक बोलना, अधिक सोचना और शारीरिक कार्यों को अधिक करना, क्रम से वाणी, मन और शरीर का अतियोग होता है। बिलकुल न बोलना, कभी कुछ न सोचना और शरीर को किसी भी कार्य में न लगाना अयोग होना है। मल-मूत्रादि के वेगों का रोकना अथवा बलात् निकालना और शरीर विकृत करने वाले अर्थात् शारीरिक रोग उत्पन्न करने वाले कार्यों को करना शरीर का मिथ्यायोग है। चुगली करना और अनुचित वचनों का बोलना वाणी का मिथ्यायोग है। भय आदि के वशीभूत होना और सोच-विचार कर कार्य न करना मन का मिथ्यायोग होना है।

**संग्रहेण चातियोगायोगवर्जं कर्म वाङ्मनःशरीरजमहितमनुपदिष्टं यत्तच्च मिथ्यायोगं विद्यात् ॥ ४० ॥**

और भी कर्म का मिथ्यायोग — संक्षेप से अतियोग और अयोग को छोड़कर वचन, मन और शरीर से किया जाने वाला कोई भी अहितकर कर्म जो यहाँ नहीं कहा गया हो, मिथ्यायोग कहा जाता है ॥ ४० ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि इस जन्म में किये हुए अनुचित कर्मों को मिथ्यायोग कहा जाता है। जन्मान्तर में किये हुये मन, वचन, शरीर से जो कर्म होता है, उसका भी फल भोगना होता है, चाहे वह अधर्मज हो, चाहे धर्मज, उसका यहाँ उपदेश नहीं किया गया है। सभी लोग अधर्म को रोग में कारण स्वीकार करते हैं। पर उसका अन्तर्भाव काल में करते हैं, क्योंकि समय से ही वह रोग उत्पन्न करने वाला होता है, तत्काल रोगोत्पादक नहीं होता है। आचार्य ने अधर्म को कर्म के मिथ्यायोग में ही 'अनुपदिष्टम्' इस पद से ग्रहण किया है।

**ॐ इति त्रिविधविकल्पं त्रिविधमेव कर्म प्रज्ञापराध इति व्यवस्येत् ॥ ४१ ॥**

प्रज्ञापराध — इस प्रकार त्रिविध विकल्प ( अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग ) और त्रिविध कर्म ( वाणी, मन और शरीर से किये जाने वाले कर्म ) को प्रज्ञापराध समझना चाहिये ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जब तक प्रज्ञा ( बुद्धि ) में विकृति नहीं आती है, तब तक मनुष्य अनुचित कार्यों को नहीं करता। अतः इन सभी कार्यों को प्रज्ञापराध ही मानना चाहिये, यथा— 'धीधृतिस्मृतिविभ्रष्टः कर्म यत्कुरुतेऽशुभम्। प्रज्ञापराधं तं विद्यात्सर्वदोषप्रकोपणम् ॥' ( शारीर प्रथम अ० )।

**शीतोष्णवर्षलक्षणाः पुनर्हेमन्तग्रीष्मवर्षाः संवत्सरः, स कालः। तत्रातिमात्रस्वलक्षणः कालः कालातियोगः, हीनस्वलक्षणः कालः कालायोगः, यथास्वलक्षणविपरीतलक्षणस्तु कालः कालमिथ्यायोगः। कालः पुनः परिणाम उच्यते ॥ ४२ ॥**

**( ग )** काल का अतियोगादि — काल के लक्षणों का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग—हेमन्त, ग्रीष्म और वर्षा ऋतुएँ क्रमशः शीत, गरमी तथा वर्षा लक्षण वाली होती हैं। इन्हीं को एक वर्ष कहा जाता है। काल कहने से इन्हीं का ज्ञान किया जाता है। हेमन्त ऋतु में अधिक जाड़ा, ग्रीष्म ऋतु में अधिक गरमी तथा वर्षा ऋतु में अधिक वर्षा होना क्रमशः हेमन्त, ग्रीष्म, वर्षा काल का अतियोग कहा जाता है। हेमन्त ऋतु में जाड़ा और ग्रीष्म ऋतु में गरमी बिलकुल न पड़े तथा वर्षा ऋतु में जल बिलकुल न बरसे, तो क्रमशः हेमन्त, ग्रीष्म और वर्षा काल का अयोग कहा जाता है। हेमन्त ऋतु में कभी जाड़ा अधिक पड़े, कभी कम पड़े, कभी बिलकुल न पड़े और कभी गरमी पड़ने लगे; ग्रीष्म ऋतु में कभी गरमी अधिक पड़े, कभी कम पड़े, कभी बिलकुल न पड़े और कभी जाड़ा पड़ने लगे और वर्षा ऋतु में कभी वर्षा अधिक हो, कभी कम हो, कभी बिलकुल न हो, कभी जाड़ा या कभी गरमी पड़ने लगे, तो क्रम से हेमन्त, ग्रीष्म और वर्षा काल का मिथ्यायोग कहा जाता है। काल को ही परिणाम कहा जाता है क्योंकि काल ही सम्पूर्ण अच्छे और बुरे कर्मों को धर्म-अधर्म रूप में परिणत कर समय पर उनका फल देने वाला होता है ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—ऋतुयें ६ होती हैं, जिनमें यहाँ केवल तीन का ही वर्णन किया गया है। इसका कारण यह है कि सामान्यतः जाड़ा, गर्मी और बरसात यह ३ ही मौसम होते हैं। हेमन्त-शिशिर में जाड़ा, वसन्त-ग्रीष्म में गर्मी और वर्षा-शरद् में वर्षा होती रहती है। इसलिये यहाँ एक-एक ऋतु के कहने से दो-दो ऋतुओं का ग्रहण करना चाहिये। अथवा वसन्त, शरद्, शिशिर को साधारण काल माना गया है। इसलिये यहाँ साधारण काल का ग्रहण नहीं किया गया, केवल विशेष काल का ही ग्रहण किया गया है। इन साधारण कालों में अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग होने की सम्भावना नहीं होती है, क्योंकि इनका लक्षण ही सर्वसामान्य है पर मिथ्यायोग हो सकता है। केवल इन साधारण कालों में मिथ्यायोग ही होता है, अतियोग, अयोग नहीं होता है अतः यहाँ तीनों साधारण कालों का ग्रहण नहीं किया गया है।

**॥ इत्यसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः, प्रज्ञापराधः परिणामश्चेति त्रयस्त्रिविधविकल्पा हेतवो विकाराणां, समयोगयुक्तास्तु प्रकृतिहेतवो भवन्ति ॥ ४३ ॥**

रोग-आरोग्य के कारण — इस प्रकार—( १ ) असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, ( २ ) प्रज्ञापराध, ( ३ ) परिणाम, ये तीन और त्रिविध विकल्प (अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग) रोगों की उत्पत्ति में कारण होते हैं और यदि समयोगयुक्त हों तो आरोग्य के कारण होते हैं ॥ ४३ ॥

**विमर्श**—यहाँ केवल त्रिविध विकल्प का ही समयोगयुक्त होना आरोग्य का कारण समझना चाहिये। प्रज्ञापराध का सर्वथा अभाव रहना ही आरोग्य का कारण होना है। परिणाम, काल के अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग के परिणामस्वरूप ही होता है। अतः इसका भी समयोग होना आरोग्य का कारण होता है।

**सर्वेषामेव भावानां भावाभावौ नान्तरेण योगायोगातियोगमिथ्यायोगान् समुपलभ्येते; [1]यथास्वयुक्त्यपेक्षिणौ हि भावाभावौ ॥ ४४ ॥**

---

१. 'यथास्वं युक्तिर्या यस्य भावस्याभावस्य वा युक्तिः स्वकारणयुक्तिः, तदपेक्षिणौ हि भावाभावौ भवत इति संबन्धः' चक्रः।

युक्ति ही सर्वोपरि — सभी भावात्मक पदार्थों का होना और न होना विना सम्यग्योग, अयोग, अतियोग और मिथ्यायोग के नहीं दिखाई देता है। क्योंकि सभी भावात्मक और अभावात्मक पदार्थ अपनी-अपनी युक्तियों की अपेक्षा करते है ॥ ४४ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि शरीर का स्वस्थ रहना ही भाव है। वह सम्यग्योग होने पर ही सम्भव है। अभाव यहाँ रोग होना है। इसे स्वास्थ्य का अभाव कहते हैं। यह अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग से सम्भव है। जैसे सांसारिक पदार्थ घट, वृक्ष, आदि के सम्यग्योग से उत्पत्ति होना और उसकी स्थिति होना सम्भव है। जैसे कुम्हार, मट्टी, चाक, सूत, इन के सम्यग्योग होने पर ही घट की उत्पत्ति होती है। यदि किसी का अयोग, मिथ्यायोग या अतियोग हो जाय तो उत्पत्ति नहीं हो सकती है, यदि होगी भी तो विकृत होगी। तथा वृक्ष को उत्पन्न करने के लिये भूमि, वायु, और धूप इनका सम्ययोग होना आवश्यक होता है, तभी बीज़ उगता है और वृक्षरूप में तैयार होता है। यदि इनका अतियोग, अयोग या मिथ्यायोग हो तो वृक्ष की सत्ता नहीं रह सकती है। इस बाहरी दृष्टान्त के द्वारा स्वास्थ्य और स्वास्थ्याभाव ( रोग ) की उत्पत्ति और नाश को समझाया गया है। यह स्वास्थ्य और रोग, युक्ति की अपेक्षा करता है। यदि युक्ति ठीक हुई तो रोग न होगा और यदि युक्ति में विपरीतता आई तो रोग की उत्पत्ति हो जाती है। कहा भी है—'नेन्द्रियाणि न चैवार्थाः सुखदुःखस्य हेतवः। हेतुस्तु सुखदुःखस्य योगो दृष्टश्चतुर्विधः ॥ सन्तीन्द्रियाणि सन्त्यर्था योगो नास्ति न चास्ति रुक्। न सुखं कारणं तस्माद्योग एव चतुर्विधः ॥' ( च० शारीर अ० १ )।

**ॐ त्रयो रोगा इति-निजागन्तुमानसाः। तत्र निजः शारीरदोषसमुत्थः, आगन्तुर्भूतविषवाय्वग्निसंप्रहारादिसमुत्थः, मानसः पुनरिष्टस्य लाभाल्लाभाच्चानिष्टस्योपजायते ॥ ४५ ॥**

**( ४ )** त्रिविध रोग — रोग ३ प्रकार के होते है ( १ ) निज, ( २ ) आगन्तुक, ( ३ ) मानस। ( १ ) निज रोग उसे कहते है जो शरीरिक दोष वात, पित्त, कफ के विकृत होने से उत्पन्न होते हैं। ( २ ) आगन्तुक रोग भूत प्रेत या जीवाणुओं के आक्रमण, विषयुक्त वायु के स्पर्श और अग्नि से जल जाने तथा शस्त्र आदि से अभिघात लगने से उत्पन्न होते हैं ( ३ ) मानसिक रोग मन के अनुकूल वस्तुओं के न प्राप्त होने पर, तथा अप्रिय वस्तु के प्राप्त होने पर होते हैं ॥ ४५ ॥

**विमर्श**—यहाँ केवल ३ रोगों का ही वर्णन किया गया है। वस्तुतः रुजासामान्य से रोग एक प्रकार का होता है, पर अधिष्ठानभेद से यह तीन प्रकार के रोग होते हैं जिनको यहाँ बताया गया है। पर एक स्वाभाविक रोग भी होता है जो दोषों के विषम न होने पर भी होता है, जैसे भूख, प्यास, जरा, मृत्यु। इसके अतिरिक्त कर्मज और दोष-कर्मज ये रोग और होते है। कर्मज रोग उसे कहते है जो अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग के न सेवन करने पर भी उत्पन्न हो जाते हैं। जैसे कुष्ठ रोग। दोषकर्मज उसे कहते हैं जो थोड़े हेतु होने पर बहुत बड़े रोग हो जाते है। इसके अतिरिक्त विमानस्थान के छठे अध्याय में प्रभावभेद से साध्य, असाध्य; बलभेद से मृदु, दारुण; अधिष्ठानभेद से शारीरिक, मानसिक; निमित्तभेद से स्वधातुवैषम्यनिमित्त, आगन्तुनिमित्त; आशयभेद से आमाशयसमुत्थ और पक्वाशयसमुत्थ; इस प्रकार रोग के १० भेदों का वर्णन किया गया है। पर उन सभी का अन्तर्भाव इन ३ में ही हो जाता है। क्योंकि वे सभी दोष से ही होते है और शारीरिक, मानसिक का यहाँ वर्णन किया गया ही है।

**तत्र बुद्धिमता मानसव्याधिपरीतेनापि[1] सता बुद्ध्या हिताहितमवेक्ष्यावेक्ष्य धर्मार्थकामानामहितानामनुपसेवने हितानां चोपसेवने प्रयतितव्यं, न ह्यन्तरेण लोके त्रयमेत-**

---

१. '-विपरीतेनापि' **ग.** 'मानसव्याधिपरीतशरीरेणापि' **यो.**।

**न्मानसं किंचिन्निष्पद्यते सुखं वा दुःखं वा; तस्मादेतच्चानुष्ठेयं—तद्विद्यानां चोपसेवने प्रयतितव्यम्, आत्मदेशकुलकालबलशक्तिज्ञाने यथावच्चेति ॥ ४६ ॥**

मानस रोग की चिकित्सा — मानस रोग से पीडित होने पर बुद्धिमान् मनुष्यों के लिये यह उचित है कि वह अपनी बुद्धि से हित और अहित का अच्छे प्रकार से विचार कर अहितकर धर्म, अर्थ, कामों का सेवन न करे, और हितकर धर्म, अर्थ, कामों का सेवन करने में प्रयत्न करे। क्योंकि संसार में इन तीनों धर्म, अर्थ, काम के बिना कुछ भी नहीं होता है। इसके अतिरिक्त आयुर्वेद, व्याकरण, योग आदि में जिस विद्या का उपासक हो उसी विद्या को जानने वाले वृद्ध ( श्रेष्ठ ) मनुष्यों की सेवा करने में प्रयत्न करना चाहिये। आत्मज्ञान, देशज्ञान, कुलज्ञान कालज्ञान, बलज्ञान और अपनी शक्ति के ज्ञान में अधिक प्रयत्नशील होना चाहिये ॥ ४६ ॥

**भवति चात्र—**

**※ मानसं प्रति भैषज्यं त्रिवर्गस्यान्ववेक्षणम्। तद्विद्यसेवा विज्ञानमात्मादीनां च सर्वशः ॥४७॥**

मानस रोग-चिकित्सा का उपसंहार — मानस रोग उत्पन्न होने पर धर्म, अर्थ, काम इन तीनों का विचारपूर्वक पालन करना चाहिये। मानसिक रोग को दूर करने वाले पुरुषों की सेवा, आत्मज्ञान, देशज्ञान, कुलज्ञान, कालज्ञान, बलज्ञान तथा अपनी शक्ति का ज्ञान, सर्वथा रखना चाहिये ॥४७॥

**विमर्श**—यहाँ मानस रोग की चिकित्सा बताई गई है। पर यह चिकित्सा शारीरिक व्याधि से युक्त होने पर भी करनी चाहिये। यह बात 'मानसव्याधिपरीतेनापि' इसमें 'अपि' शब्द से सूचित किया गया है। आत्मज्ञान से तात्पर्य यह है कि मैं कौन हूँ, मेरे लिये क्या हितकारी वस्तु है। देशज्ञान से यह देश कौन सा है, इस देश में किस दोष का प्रकोप होता है और यहाँ का आहार-विहार क्या है, वह मेरे लिये उपयोगी है या नहीं। कुलज्ञान से मेरा कौन सा कुल है, उसके अनुसार मुझे क्या कार्य करना चाहिये। कालज्ञान से यह कौन काल है, इस काल में क्या पथ्य है और क्या अपथ्य है। बलज्ञान से मेरे शरीर में कितना बल है उसके अनुसार मैं कौन कार्य कर सकता हूँ, कौन नहीं कर सकता हूँ। शक्तिज्ञान से मेरे शरीर में कितनी शक्ति है, और कौन कार्य करने की शक्ति है और कौन कार्य करने की शक्ति नहीं है, यह ज्ञान करना है। इस प्रकार का ज्ञान रख कर कार्य करने वाला व्यक्ति शारीरिक और मानसिक रोग से पीड़ित नहीं होता है।

**※ त्रयो रोगमार्गा इति—शाखा, मर्मास्थिसन्धयः[1], कोष्ठश्च। तत्र शाखा रक्तादयो धातवस्त्वक् च, स बाह्यो रोगमार्गः, मर्माणि पुनर्बस्तिहृदयमूर्धादीनि, अस्थिसन्धयोऽस्थिसंयोगास्तत्रोपनिबद्धाश्च स्नायुकण्डराः, स मध्यमो रोगमार्गः, कोष्ठः पुनरुच्यते महास्रोतः शरीरमध्यं महानिम्नमामपक्वाशयश्चेति पर्यायशब्दैस्तन्त्रे, स रोगमार्ग आभ्यन्तरः ॥ ४८ ॥**

**( ५ )** त्रिविध रोगमार्ग — रोगों के तीन मार्ग होते हैं—( क ) शाखा, ( ख ) मर्मास्थिसन्धियाँ, ( ग ) कोष्ठ। ( क ) रक्त आदि ( रक्त, मांस, मेदा, अस्थियाँ, मज्जा और शुक्र धातुएँ ) और त्वचा इनको शाखा कहते हैं। यह रोगों का बाहरी मार्ग है। ( ख ) मूत्राशय, हृदय, मूर्धा और आदि से कण्ठ, नाभि और गुदा इन्हें मर्म कहा जाता है। अस्थियों की सन्धियाँ अर्थात् हड्डियों के जोड और उन हड्डियों के संयोगस्थान में लगी हुई स्नायु और कण्डरायें ये रोगों का मध्यम

---

१. 'मर्मास्थिसन्धिभ्यामेको मार्गः। अत्र शाखेति संज्ञाकरणं व्यवहारार्थं, तथा रक्तादीनां धातूनां शाखाभिधेयानां वृक्षशाखातुल्यत्वेन बाह्यत्वज्ञापनार्थं; त्वक् चेति त्वक्शब्देन तदाश्रयोऽपि रसो गृह्यते, साक्षात्तु रसानभिधानं हृदयस्थायिनो रसस्य शाखासंज्ञाव्यवच्छेदार्थं, तस्य हि कोष्ठग्रहणेनैव ग्रहणम्, अनेन न्यायेन यकृत्प्लीहाश्रितं च शोणितं कोष्ठत्वेनैवाभिप्रेतमिति बोद्धव्यम्' चक्रः।

२. 'कण्डरा इह तन्त्रे स्थूलस्नायुः' चक्रः। 'स्नायुकण्डराः सिरादयश्च' यो.।

मार्ग है। ( ग ) महास्रोत, शरीर का मध्यम भाग, महानिम्न और आमाशय, पक्वाशय, इन्हें कोष्ठ कहते हैं। इस तन्त्र ( प्रकरण ) में इन्हें एक ही पर्याय से कहा जाता है। यह रोगों का भीतरी मार्ग है ॥ ४८ ॥

**विमर्श—( क )** यहाँ शाखा में रसधातु का परिगणन नहीं किया गया है, क्योंकि रस धातु मूल है, यथा—'तत्र पाञ्चभौतिकस्य चतुर्विधस्य षड्रसस्य द्विविधवीर्यस्याष्टविधवीर्यस्य वाऽनेकगुणस्योपयुक्तस्याहारस्य सम्यक्परिणतस्य यस्तेजोभूतः सारः परमसूक्ष्मः स 'रसः' इत्युच्यते, तस्य हृदयं स्थानं, स हृदयाच्चतुर्विंशतिधमनीरनुप्रविश्योर्ध्वगा दश दशाधोगामिन्यश्चतस्रश्च तिर्यग्गाः कृत्स्नं शरीरमहरहस्तर्पयति वर्धयति धारयति यापयति चादृष्टहेतुकेन कर्मणा।' ( सु. सू. अ. १४ ) और रस से क्रमशः रक्तादि धातुओं की उत्पत्ति होती है, यथा—'रसाद्रक्तं ततो मांसं मांसान्मेदः प्रजायते। मेदसोऽस्थि ततो मज्जा मज्ज्ञः शुक्रस्य सम्भवः ॥' ( सु. सू. अ. १४ )। त्वचा की उत्पत्ति गर्भाशय में शुक्र-शोणित के पचने पर दूध में जैसे पचने पर मलाई की उत्पत्ति होती है उसी तरह होती है। गर्भाशय में शुक्र शोणित का पचना माता के आहार-रस की प्राप्ति के ऊपर ही निर्भर है अतः शुक्र-शोणित की पाक-क्रिया रस के अधीन और त्वचा की उत्पत्ति शुक्र-शोणित की पाकक्रिया के अधीन होती है। अतः त्वचा का मूल परम्परया रस होता है और मूल होने के कारण रस की गणना शाखा में नहीं की गई है। जिस प्रकार एक वृक्ष का अङ्कुर पहले उत्पन्न होता है बाद में उसकी शाखा-प्रशाखाओं की उत्पत्ति होती है और प्रथम अङ्कुर का नाम मूल होता है उसी प्रकार प्रथम उत्पन्न रस को मूल और पश्चात् उत्पन्न रक्तादि को शाखा माना गया है। **चक्रपाणि** ने त्वचा के आश्रयभूत रस को भी शाखा माना है—'त्वक् शब्देन तदाश्रयोऽपि रसो गृह्यते, साक्षात्तु रसानभिधानं हृदयस्थायिनो रसस्य शाखासंज्ञाव्यवच्छेदनार्थं तस्य हि कोष्ठग्रहणेनैव ग्रहणम् अनेन न्यायेन यकृत्प्लीहाश्रितं च शोणितं कोष्ठत्वेनैवाभिप्रेतमिति बोद्धव्यम्।' यह सिद्धान्त कायचिकित्सा का है। शल्यचिकित्सा में 'शाखा' शब्द से हाथ-पैर लिया जाता है, यथा—'तच्च ( शरीरं ) षडङ्गं शाखाश्चतस्रः, मध्यं पञ्चमं, षष्ठं शिर इति।' ( सु. शा. अ. ५ )। **( ख )** मर्मस्थान शरीर में १०७ हैं किन्तु विशेष प्राणघातक तीन ही होते हैं, यथा—'सप्तोत्तरं मर्मशतं यदुक्तं शरीरसंख्यामधिकृत्य तेषु। मर्माणि बस्तिं हृदयं शिरश्च प्रधानभूतान्यृषयो वदन्ति ॥ प्राणाश्रयांस्तानपि पीडयन्तो वाताद्योऽसूनपि पीडयन्ति ॥' ( च. सि. अ. ९ )। इन्हीं तीनों को मुख्य मान कर आदि शब्द का प्रयोग किया है। इससे यह स्पष्ट है कि प्रधानतया तीन और अप्रधानतया सभी मर्मों का यहाँ ग्रहण किया गया है। अस्थि की सन्धियाँ २१० हैं। वे और उनमें लगी हुई स्नायु, धमनी, सिरा, नाडी और कण्डरायें भी रोग के मार्ग हैं। यहाँ मर्म और अस्थिसन्धि इन दोनों को एक माना है क्योंकि इन दोनों मार्गों में जब दोष जाते हैं तो रोग कृच्छ्रसाध्य हो जाते हैं अतः कृच्छ्रत्वापादक होने से इन्हें एक ही माना है। **( ग )** कोष्ठ—महास्रोत, शरीरमध्य, महानिम्न, आम-पक्वाशय ये परस्पर पर्यायवाचक शब्द हैं। कोष्ठ का विवरण करते समय अन्यत्र कहा गया है, यथा—'स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च। हृदुण्डुकः फुफ्फुसश्च कोष्ठ इत्यभिधीयते ॥' ( भाव. प्र. )। कोष्ठ शब्द से—( १ ) आमाशय ( Stomach ), ( २ अग्न्याशय ( Pancrease ), ( ३ ) पक्वाशय ( Intestines ), ( ४ ) मूत्राशय ( Kidneys & Bladder ), ( ५ ) रुधिराशय ( Liver & Spleen ), ( ६ ) हृदय ( Heart ), ( ७ ) उण्डुक ( Caecum ) और ( ८ ) फुफ्फुस ( Lungs ) का ग्रहण किया है। महास्रोत शब्द से गल-विवर से गुदापर्यन्त लम्बे स्रोत ( Alimentary canal ) का ग्रहण किया जाता है। यह महास्रोत तीन भागों में विभक्त है, ( १ ) गल-विवर से आमाशय तक, ( २ ) ग्रहणी से क्षुद्रान्त्र तक, ( ३ ) उण्डुक से गुदभाग

तक। इसे क्रमशः ऊर्ध्व, मध्य और निम्नभाग कहा जाता है। शरीर के मध्यभाग में ही ये सभी प्रत्यङ्ग हैं अतः शरीरमध्य, शरीर में सबसे बड़े-बड़े रिक्त स्थान इसी भाग में हैं अतः महानिम्न-ये नाम कोष्ठ के दिए हैं। आमपक्काशय-आमाशय का नाम गल-विवर से आमाशय तक है और पक्काशय का भाग उण्डुक से गुदानक है। आद्यन्त का नाम लेकर मध्य का भाग पच्यमानाशय इसी में अन्तर्भूत कर आमपक्काशय नाम कोष्ठ का रखा गया है।

**तत्र, गण्डपिडकालज्यपचीचर्मकीलाधिमांसमषककुष्ठव्यङ्गादयो विकारा बहिर्मार्गजाश्च विसर्पश्वयथुगुल्मार्शोविद्रध्यादयः शाखानुसारिणो भवन्ति रोगाः।**

**( क )** शाखा में होने वाले ( बाह्य रोगमार्गज ) रोगों की संख्या — गलगण्ड, पिडका, अलजी, अपची, चर्मकील, अधिमांस, मस्सा, कुष्ठ, व्यङ्ग आदि रोग तथा बाह्यमार्गों में होने वाले वीसर्प, शोथ, गुल्म, अर्श, विद्रधि आदि रोग भी शाखानुसारी होते हैं। इन्हें बाह्यमार्ग के रोग कह सकते हैं।

**विमर्श**—वीसर्प, शोथ, गुल्म, अर्श और विद्रधि आदि रोग जब उत्तान होते हैं तब शाखानुसारी होते हैं और उन्हें बाह्यमार्ग का रोग कहते हैं। पर जब गम्भीर होते हैं तब कोष्ठानुसारी हो जाते हैं और उन्हें आभ्यन्तर मार्ग का रोग कहते हैं। यहाँ केवल शाखानुसारी का ही ग्रहण किया गया है।

**पक्षवधग्रहापतानकार्दितशोषराजयक्ष्मास्थिसन्धिशूलगुदभ्रंशादयः शिरोहृद्बस्तिरोगादयश्च मध्यममार्गानुसारिणो भवन्ति रोगाः।**

**( ख )** मर्म-अस्थि-सन्धि में होने वाले ( मध्यम रोगमार्गज ) रोगों की संख्या—पक्षवध ( पक्षाघात, आधे शरीर का लकवा ), पक्षग्रह ( आधे शरीर में जकड़ाहट ), अपतानक, अर्दित, शोष, राजयक्ष्मा, अस्थि एवं सन्धियों में शूल, गुदभ्रंश आदि रोग तथा शिर के रोग, हृदय के रोग और बस्ति के रोग मध्यम-मार्गानुसारी होते हैं। इन्हें मध्यम मार्ग के रोग या कोष्ठगत रोग कहते हैं।

**ज्वरातीसारच्छर्द्यलसकविसूचिकाकासश्वासहिक्कानाहोदरप्लीहादयोऽन्तर्मार्गजाश्च विसर्पश्वयथुगुल्मार्शोविद्रध्यादयः कोष्ठानुसारिणो भवन्ति रोगाः॥ ४९॥**

**( ग )** कोष्ठ में होने वाले ( आभ्यन्तर रोगमार्गज ) रोगों की संख्या—ज्वर, अतिसार, वमन रोग, अलसक, विसूचिका, कास, दमा, हिचकी, आनाह, उदर आदि रोग तथा आभ्यन्तर मार्ग में उत्पन्न होने वाले—वीसर्प, शोथ, गुल्म, अर्श और विद्रधि आदि रोग कोष्ठानुसारी रोग कहे जाते हैं। इन्हें आभ्यन्तर मार्ग के रोग कहते हैं॥ ४९॥

**त्रिविधा भिषज इति—**
**भिषक्छद्मचराः सन्ति सन्त्येके सिद्धसाधिताः। सन्ति वैद्यगुणैर्युक्तास्त्रिविधा भिषजो भुवि॥**

**( ६ )** त्रिविध वैद्य — संसार में तीन प्रकार के वैद्य होते हैं—( १ ) छद्मचर वैद्य, ( २ ) सिद्धसाधित वैद्य, ( ३ ) वैद्यगुणयुक्त वैद्य॥ ५०॥

**वैद्यभाण्डौषधैः पुस्तैः पल्लवैरवलोकनैः। लभन्ते ये भिषक्शब्दमज्ञास्ते प्रतिरूपकाः॥ ५१॥**

**( क )** छद्मचर वैद्य के लक्षण — वैद्यों के रखने योग्य भाण्ड (पात्र-अलमारी, शीशी, बोतल, भेषजपेटी आदि ), औषध, पुस्त ( चार्ट, माडल आदि ), पल्लव ( वनस्पतियाँ ) और अवलोकन ( वैद्यों की रोगि-परीक्षा करने की विधियों का अनुकरण करना ) से जो वैद्य शब्द को प्राप्त करते हैं उन्हें छद्मचर वैद्य कहते हैं॥ ५१॥

**विमर्श**—यहाँ Quack चिकित्सक के क्रिया-कलापों का वर्णन किया गया है। इससे सिद्ध होता है कि चरककाल में इसको प्रोत्साहन नहीं दिया जाता था।

**श्रीयशोज्ञानसिद्धानां व्यपदेशादतद्विधाः । वैद्यशब्दं लभन्ते ये ज्ञेयास्ते सिद्धसाधिताः ॥५२॥**

**( ख )** सिद्धसाधित वैद्य के लक्षण — जो मनुष्य किसी श्रीमान, यशस्वी, ज्ञानी और सिद्ध पुरुषों के बहाने से स्वयं श्रीमान, यशस्वी, ज्ञानी, सिद्ध न होते हुए भी अपने को वैद्य घोषित करता है उसे सिद्धसाधित वैद्य कहते हैं ॥ ५२ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि किसी श्रीमान द्वारा या यशस्वी वैद्यों द्वारा यह औषधालय चलाया गया है। मुझे उत्तम वैद्य समझ कर उसने रखा है। इस प्रकार का प्रचार कर अपने को वैद्य घोषित करने वाले तथा किसी ज्ञानी या सिद्ध पुरुष का मुझे आर्शीर्वाद प्राप्त है कि मैं जिस किसी को भी जो कोई औषध उठाकर दे दूँ तो वह सफल हो जाय, इस प्रकार दलालों द्वारा अपने को वैद्य घोषित करने वाले को सिद्धसाधित वैद्य कहते हैं। अथवा वस्तुतः ऐसे भी मनुष्य होते हैं जिन्हें सिद्ध पुरुषों का आशीर्वाद प्राप्त होता है, पर स्वयं सिद्ध नहीं होते, पर सिद्धों के आशीर्वाद के आधार पर चिकित्सा करते है और सफल भी होते हैं। उन्हें सिद्धसाधित वैद्य कहा जाता है।

**प्रयोगज्ञानविज्ञानसिद्धिसिद्धाः सुखप्रदाः । जीविताभिसरास्ते स्युर्वैद्यत्वं तेष्ववस्थितम् ॥५३॥**

**( ग )** वैद्य-गुणयुक्त वैद्य के लक्षण — जो वैद्य ज्ञान, विज्ञान, देश, काल, मात्रा, दोष, द्रव्य के आधार पर औषधियों का प्रयोग करना जानता हो और सिद्धि के आधार पर सिद्ध चिकित्सक हो, सुख को देने वाला हो, उसको 'जीविताभिसर' कहते हैं। वस्तुतः इन्हीं व्यक्तियों में वैद्य शब्द की प्रतिष्ठा निहित है ॥ ५३ ॥

**विमर्श**—'विद्यामधीते वेद वा इति वैद्यः' जो विद्याओं का अध्ययन करता है या विद्याओं को जानता है उसे वैद्य कहते हैं। शास्त्र का विधिपूर्वक ज्ञान करने के बाद औषधियों के प्रयोग-निर्माण और प्रत्यक्ष रोगियों पर औषध-प्रयोग का ज्ञान वैद्य के लिये अभीष्ट है।

**ॐ त्रिविधमौषधमिति—दैवव्यपाश्रयं, युक्तिव्यपाश्रयं, सत्त्वावजयश्च। तत्र दैवव्यपाश्रयं—मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादि, युक्तिव्यपाश्रयं—पुनराहारौषधद्रव्याणां योजना, सत्त्वावजयः—पुनरहितेभ्योऽर्थेभ्यो मनोनिग्रहः ॥ ५४ ॥**

**( ७ )** त्रिविध औषध — औषध तीन प्रकार की होती है ( १ ) दैवव्यपाश्रय, ( २ ) युक्तिव्यपाश्रय, ( ३ ) सत्त्वावजय। ( १ ) इनमें दैवव्यपाश्रय औषध उसे कहते हैं, जो चिकित्सा में मंत्र, औषध, मणियों का धारण किया जाता है, मंगल कर्म किये जाते हैं, देवताओं के लिए या भूतों के लिए बलियाँ चढ़ाई जाती हैं, हवन किया जाता है, शौच, संतोष, तपस्या, स्वाध्याय, ईश्वरभजन आदि नियमों का पालन किया जाता है, प्रायश्चित्त किया जाता है। उपवास, चान्द्रायणव्रत आदि के द्वारा शरीर को शुद्ध किया जाता है। स्वस्त्यन पाठ के द्वारा अपनी कल्याण की कामना की जाती है। देवता, पूज्य, गुरु आदि को नमस्कार कर और तीर्थादि में जाकर अपने पूर्वकृत कर्मों को दूर कर रोग दूर करने का प्रयास किया जाता है। ( २ ) युक्तिव्यपाश्रय औषध उसे कहते हैं जो चिकित्सा में आहार-विहार और औषध द्रव्यों का युक्तिपूर्वक प्रयोग किया जाता है, ( ३ ) सत्त्वावजय औषध उसे कहते हैं जिससे चिकित्सा में अहित अर्थों से मन को रोका जाता है ॥ ५४ ॥

**विमर्श**—(१) दैवव्यपाश्रय औषध प्रायः पापजन्य रोगों में भी विशेष रूप से की जाती है, जैसा कि वाग्भट ने कुष्ठ ( अ. १९ ) की चिकित्सा में बताया है—'व्रतदमयमसेवात्यागशीलाभियोगो, द्विजसुरगुरुपूजा सर्वसत्त्वेषु मैत्री। शिवशिवसुतताराभास्कराराधनानि, प्रकटितमलपापं कुष्ठमुन्मूल-

यन्ति ॥' सामान्यतः सभी रोगों में दैवव्यपाश्रय औषध की जाती है। इस औषध में नियम का पालन करना होता है। नियम किसे कहते हैं इस पर योगसूत्र में 'शौचसंतोषतपः-स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः' कहा है। वाग्भट ने यम का भी पालन करना बताया है। धर्मशास्त्र में भी बताया है—'यमान् सेवेत सततं न नियमान् केवलान् बुधः। यमान् पतत्यकुर्वाणो नियमान् केवलान् भजन् ॥' 'यम' किसे कहते हैं इस पर योगसूत्र ने बताया है-'अहिंसासत्यास्तेय-ब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः' अर्थात् हिंसा न करना, सत्य बोलना, चोरी न करना, ब्रह्मचर्य का पालन करना, संचय नहीं करना इन्हें 'यम' कहा जाता है। इनका पालन विशेष कर पापज रोगों में ही होता है और पूर्वकृत पाप रोग का कारण होता है। पूर्वजन्म में किये हुए कर्मों का नाम दैव होता है और पूर्वजन्म-कृत कर्मों की शान्ति के लिए दैवव्यपाश्रय औषध बताई गई है। ( २ ) युक्तिव्यपाश्रय औषध प्रायः दोषजन्य रोगों की शान्ति के लिए प्रयुक्त होती है। रोग शारीरिक और मानस दो प्रकार के होते हैं। उनमें शारीरिक रोग विशेषतः युक्तिव्यपाश्रय से और सामान्यतः दैवव्यपाश्रय से दूर होते हैं। यह बात सूत्रस्थान के पहले अध्याय में, 'प्रशाम्यत्यौषधैः पूर्वो दैवयुक्तिव्यपाश्रयैः' से स्पष्ट किया है तथा अन्यत्र भी कहा गया है—'स्वहेतुदुष्टैरनिलादिदोषै-रुपप्लुतैः खेषु परिस्खलद्भिः। भवन्ति ये प्राणभृतां विकारास्ते दोषजा भेषजशुद्धिसाध्याः ॥' ( ३ ) सत्त्वावजय औषध—प्रायः मानस रोगों में प्रयुक्त होती है जैसा कि—'मानसो ज्ञान-विज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः' से प्रथम अध्याय में स्पष्ट किया गया है। यहाँ 'समाधि' का अर्थ 'मन' को समाधिस्थ करना है, जो कि चित्तवृत्ति के निरोधस्वरूप योग से सम्भव है। इन सभी औषधों के प्रयोग में विमर्श में प्रायः शब्द का प्रयोग किया गया है, इसका तात्पर्य यह है कि तीनों औषधें, तीनों प्रकार के रोगों में प्रयुक्त होती है। पर उन-उन विशेष रोगों में विशेष कर लाभकर होती हैं।

**ꣻ शरीरदोषप्रकोपे खलु शरीरमेवाश्रित्य प्रायशस्त्रिविधमौषधमिच्छन्ति—अन्तःपरि-मार्जनं, बहिःपरिमार्जनं, शस्त्रप्रणिधानं चेति।**

और भी — शारीरिक दोषों के कुपित होने पर शरीर को ही आश्रय बना कर तीन प्रकार की औषधियाँ प्रयुक्त होती हैं ( १ ) अन्तःपरिमार्जन, ( २ ) बहिःपरिमार्जन, ( ३ ) शस्त्र-प्रणिधान।

**ꣻ तत्रान्तःपरिमार्जनं यदन्तःशरीरमनुप्रविश्यौषधमाहारजातव्याधीन् प्रमार्ष्टि, यत्पुन-र्बहिःस्पर्शमाश्रित्याभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकोन्मर्दनाद्यैरामयान् प्रमार्ष्टि तद्बहिःपरिमार्जनं, शस्त्र-प्रणिधानं पुनश्छेदनभेदनव्यधनदारणलेखनोत्पाटनप्रच्छनसीवनैषणक्षाराग्निजलौकसश्चेति ॥**

**( क )** अन्तःपरिमार्जन की परिभाषा — अन्तःपरिमार्जन उस औषधि का नाम है जो शरीर के भीतरी भाग में प्रविष्ट होकर दूषित आहार-सेवन से उत्पन्न रोगों को नष्ट करती है।

**( ख )** बहिःपरिमार्जन की परिभाषा — बहिःपरिमार्जन औषध उसे कहते हैं जो शरीर की त्वचा का आश्रय लेकर रोगों को दूर करती है जैसे अभ्यङ्ग ( मालिश ), स्वेद, प्रदेह, परिषेक, मर्दनादि क्रिया से विभिन्न प्रकार के व्रणशोथ, वेदना आदि को नष्ट करती है।

**( ग )** शस्त्रप्रणिधान की परिभाषा — शस्त्रप्रणिधान उसे कहते हैं जो छेदन, भेदन, व्यधन, दारण, लेखन, उत्पाटन, प्रच्छन, सीवन और एषण इन शस्त्रकर्मों के द्वारा प्रयुक्त होता है और इसी औषध में क्षार लगाना, अग्नि से जलाना, जोंक लगाना, आदि का भी ग्रहण होता है ५५ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार औषधों के भेद दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय, सत्त्वावजय तथा

अन्तःपरिमार्जन, बहिःपरिमार्जन और शस्त्रप्रणिधान होते हैं इसे निम्नलिखित कोष्ठक से विशेष रूप से समझना चाहिए।

**भवन्ति चात्र—**

**प्राज्ञो रोगे समुत्पन्ने बाह्येनाभ्यन्तरेण वा। कर्मणा लभते शर्म शस्त्रोपक्रमणेन वा॥ ५६॥**

## ( ५ ) रोग की प्रारम्भिक अवस्था में ही चिकित्सा का औचित्य

## ( Necessity of Treatment in Early Stage of the Disease )

बुद्धिमान् मनुष्य रोग के उत्पन्न होने पर बाहरी चिकित्सा ( बहिःपरिमार्जन ), भीतरी चिकित्सा ( अन्तःपरिमार्जन ) अथवा शस्त्रप्रणिधान ( शस्त्र-चिकित्सा ) से शर्म ( कल्याण ) प्राप्त करता है॥ ५६॥

**बालस्तु खलु मोहाद्वा प्रमादाद्वा न बुध्यते। उत्पद्यमानं प्रथमं रोगं शत्रुमिवाबुधः॥ ५७॥**

और भी — जिस प्रकार अबुध ( मूर्ख ) मनुष्य उत्पन्न हुए अपने शत्रु को पहले नहीं समझता है उसी प्रकार बाल ( मूर्ख ) मनुष्य अज्ञानता से अथवा अपने प्रमाद से उत्पन्न हुए रोग को नहीं समझ पाता है॥ ५७॥

*** अणुर्हि प्रथमं भूत्वा रोगः पश्चाद्विवर्धते। स जातमूलो मुष्णाति बलमायुश्च दुर्मतेः॥५८॥**

और भी — मूर्ख द्वारा नहीं समझा गया वह रोग पहले अणु ( अल्प ) ही रहता है किन्तु बाद में बढ़ जाता है। जब बढ़ जाने से रोग का मूल बलवान् हो जाता है तो वह रोग मूर्ख मनुष्यों के बल और आयु को नष्ट कर देता है॥ ५८॥

**न मूढो लभते संज्ञां तावद्यावन्न पीड्यते। पीडितस्तु मतिं पश्चात् कुरुते व्याधिनिग्रहे॥५९॥**

और भी — मूर्ख मनुष्य तब तक रोग को दूर करने के लिए सचेष्ट नहीं होता है जब तक बलवान् रोग से अधिक रूप से पीडित नहीं होता है। जब रोग के बढ़ जाने पर अधिक दुखी होता है तो बाद मे व्याधि को दूर करने के लिए सचेष्ट होता है और उसमें अपनी बुद्धि लगाता है॥

**अथ पुत्रांश्च दारांश्च ज्ञातींश्चाहूय भाषते। सर्वस्वेनापि मे कश्चिद्भिषगानीयतामिति॥ ६०॥**

और भी — जब मूर्ख व्यक्ति भयङ्कर रोग से अधिक कष्ट पाने लगता है तो अपने पुत्रों, स्त्री, ज्ञाति, सम्बन्धी और मित्रों को बुलाकर कहता है कि अब मुझे बहुत कष्ट है, यदि कोई वैद्य मेरा सभी धन ले ले और मुझे बचा ले, तो उसे शीघ्र लाओ॥ ६०॥

**तथाविधं च कः शक्तो दुर्बलं व्याधिपीडितम्। कृशं क्षीणेन्द्रियं दीनं परित्रातुं गतायुषम्॥**

और भी — इस प्रकार भयङ्कर व्याधि से पीड़ित, दुर्बल, कृश, जिसकी इन्द्रियाँ क्षीण हो गई हैं, जो सर्वथा दीन हो गया है, जिसकी आयु समाप्तप्राय है ऐसे रोगी को बचाने में कौन वैद्य समर्थ हो सकता है ? अर्थात् कोई भी उत्तम चिकित्सक रोग से जर्जरित शरीर वाले रोगी को नहीं बचा सकता है ॥ ६१ ॥

**स त्रातारमनासाद्य बालस्त्यजति जीवितम् । गोधालाङ्गूलबद्धेवाकृष्यमाणा बलीयसा ॥६२॥**

और भी — जिस प्रकार पूँछ में रस्सी बंधी हुई और किसी दीवाल आदि में चिपकी हुई गोधा, ( गोह ) बलवान् पुरुषों द्वारा खींची जाती है और यद्यपि वह अपने बचाव के लिए उस स्थान से हटती नहीं है, पर उसकी मृत्यु हो जाती है। इसी प्रकार रोग से पीड़ित हो जाने पर रक्षा करने वाले किसी वैद्य को न प्राप्त कर वह मूर्ख मनुष्य अपने जीवन से छुटकारा पा जाता है अर्थात् मर जाता है ॥ ६२ ॥

**विमर्श**—गोधा का यह स्वभाव होता है कि वह जिस स्थान को पकड़ लेती है उस स्थान को दूसरा व्यक्ति छुड़ाना चाहे तो वह भले ही मर जाय पर पकड़े हुए स्थान को नहीं छोड़ती है। उसी प्रकार जब रोग अधिक बढ़कर शरीर के धातुओं में प्रविष्ट हो जाते हैं तो रोगी भले ही मर जाय पर रोग अच्छा नहीं होता है यह उसका स्वभाव होता है।

***तस्मात् प्रागेव रोगेभ्यो रोगेषु तरुणेषु वा । भेषजैः प्रतिकुर्वीत य इच्छेत् सुखमात्मनः ॥६३॥**

उपसंहार — इसलिए रोगोत्पत्ति होने के पहले अथवा रोग की तरुण अवस्था में जो व्यक्ति अपना कल्याण चाहता है वह औषधों के द्वारा चिकित्सा अवश्य करे ॥ ६३ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अपना सुख चाहने वाले व्यक्तियों के लिए यह उचित है कि वह रोग की पूर्वरूपावस्था में जब दोषों का संचय, प्रकोप, प्रसर, स्थानसंश्रय होता रहता है उसी समय चिकित्सा करके होने वाले रोग से अपनी रक्षा कर लें, जैसा कि बतलाया गया है— 'संचयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः' अथवा रोग की प्रथमावस्था में ही या दूसरी अवस्था में चिकित्सा अवश्य करा लेनी चाहिये। तीसरी अवस्था आने पर रोगी के जीवन में प्रायः सन्देह होता जाता है।

**तत्र श्लोकौ—**

**एषणाः समुपस्तम्भा बलं कारणमामयाः । तिस्रैषणीये मार्गाश्च भिषजो भेषजानि च ॥६४॥**

**त्रित्वेनाष्टौ समुद्दिष्टाः कृष्णात्रेयेण धीमता । भावा भावेष्वसक्तेन येषु सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥६५॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने निर्देशचतुष्के**
**तिस्रैषणीयो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस तिस्रैषणीय अध्याय में बुद्धिमान और सांसारिक विषयों से अलग रहने वाले कृष्णात्रेय ने तीन एषणाओं, तीन उपस्तम्भों, तीन प्रकार के बलों, तीन प्रकार के रोग के कारणों, तीन प्रकार के रोगों, तीन प्रकार के रोगों के मार्गों, तीन प्रकार के चिकित्सकों, और तीन प्रकार की औषधों का वर्णन किया है। इन तीन वर्गों के आठों भागों में ही सब कुछ आयुर्वेद का भाव प्रतिष्ठित है ॥ ६४-६५ ॥

**विमर्श**—इस 'तिस्रैषणीय' अध्याय में ८ त्रिकों का वर्णन है जिनका संग्रह निम्नांकित रूप में किया जा रहा है—

१. एषणा (Pursuit)
- १. प्राणैषणा ( Pursuit of Life )
- २. धनैषणा ( Pursuit of Wealth )
- ३. परलोकैषणा ( Pursuit of Other World )

२. उपस्तम्भ (Sub-Supporters)
- १. आहार ( Diet )
- २. स्वप्न ( Sleep )
- ३. ब्रह्मचर्य ( Continence )

३. बल (Immunity)
- १. सहज ( Natural )
- २. कालज ( Periodic )
- ३. युक्तिकृत ( Acquired )

४. आयतन (Aetiology)
- १. असात्म्य-इन्द्रियार्थसंयोग ( Non-Homologatory contacts of Senses and their Objects )
- २. कर्म ( प्रज्ञापराध ) ( Volitional Transgression )
- ३. काल ( परिणाम ) ( Season or Time )

५. रोग (Disease)
- १. निज ( Endogenous )
- २. आगन्तुज ( Exogenous )
- ३. मानस ( Mental )

६. रोगमार्ग (Disease-Path-ways)
- १. शाखा ( बाह्यरोगमार्ग ) Peripheral System
- २. मर्मास्थिसन्धयः ( मध्यम रोगमार्ग ) ( Vital parts and Bone-Joints )
- ३. कोष्ठ (शरीरमध्य, महानिम्न आम-पक्काशय) [आभ्यन्तर रोगमार्ग] ( Alimentary tract )

७. भिषज (Physician)
- १. छद्मचर ( Impostors )
- २. सिद्धसाधित ( Pretenders )
- ३. जीविताभिसर ( True Healers )

८. औषध (Therapy)

(क)
- १. दैवव्यापश्रय ( Divine Therapy )
- २. युक्तिव्यापश्रय ( Scientific Therapy )
- ३. सत्त्वावजय ( Psyco-Therapy )

(ख)
- १. अन्तःपरिमार्जन ( Internal Purification )
- २. बहिःपरिमार्जन ( External Purification )
- ३. शस्त्रप्रणिधान ( Operative Treatments )

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक-संहिता ) के सूत्रस्थान में निर्देश-चतुष्क-विषयक तिस्रैषणीय नामक ग्यारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

# अथ द्वादशोऽध्यायः

## अथातो वातकलाकलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब ( तीन एषणाओं के बाद ) 'वातकलाकलीय' अध्याय की व्याख्या की जायगी ॥ जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—दशवें अध्याय में रोगों के आयतन तथा मार्गों का निर्देश किया गया है, तथा रोगोंके कारण त्रिदोष को भी बताया गया है। पर उस पर विशेष व्याख्या नहीं की गयी थी। अब त्रिदोष को विशेष रूप से समझाने के लिए सर्वप्रथम वात के गुण-दोषों का विवेचन इस अध्याय में किया जायगा। इसके बाद पित्त एवं कफ के गुणों का भी संक्षिप्त वर्णन किया जायगा। वात, दोषों में प्रधान है, यथा—'पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥' ( शार्ङ्ग. )। अर्थात् वात के अधीन ही सब की गतियाँ हैं अतः सर्वप्रथम वात का ही वर्णन अभीष्ट हुआ। यह अध्याय इस तथ्य का प्रतीक है कि चरककाल में तद्विद्य-सम्भाषा परिषदें ( Scientific seminars or symposia ) हुआ करती थीं। यहाँ त्रिदोष-चर्चा में तत्कालीन-भारत के बाहर से भी लोग आये थे। इससे यह ज्ञात होता है कि उस समय International ( अन्तर्राष्ट्रीय ) विचार-विनिमय हुआ करते थे।

*** वातकलाकलाज्ञानमधिकृत्य परस्परमतानि जिज्ञासमानाः समुपविश्य महर्षयः पप्रच्छुरन्योन्यं—किंगुणो वायुः, किमस्य प्रकोपणम्, उपशमनानि वाऽस्य कानि, कथं चैनमसङ्घातवन्तमनवस्थितमनासाद्य प्रकोपणप्रशमनानि प्रकोपयन्ति प्रशमयन्ति वा, कानि चास्य कुपिताकुपितस्य शरीराशरीरचरस्य शरीरेषु चरतः कर्माणि बहिःशरीरेभ्यो वेति ॥**

## ( १ ) वात-सम्बन्धी तद्विद्य-सम्भाषा-परिषद्
## ( Symposium on Vata Dosha )

वातसम्बन्धी विचारार्थ प्रश्नावली [ **Agenda for Discussion on Vata-Dosha** ] — वायु की कला ( गुण ) अ-कला ( दोष ) से सम्बन्धित ज्ञान के विषय को लेकर एक दूसरे के सिद्धान्तों को जानने के लिए महर्षिगण एकत्र बैठ कर परस्पर प्रश्न करने लगे। वे प्रश्न निम्नलिखित हैं, यथा—( १ ) वायु का क्या गुण है, ( २ ) वायु के प्रकुपित होने का क्या कारण है, ( ३ ) कुपित हुई वायु को शान्त करने वाले पदार्थ कौन हैं, ( ४ ) जब वायु असङ्घात ( अमूर्त—स्वरूपहीन ) है तथा अनवस्थित ( चञ्चल ) है तो उसे प्राप्त किए बिना, प्रकुपित एवं प्रशमन करने वाले द्रव्य उसे कैसे कुपित और शान्त करते हैं ? ( ५ ) अकुपित ( प्राकृत ) हो कर शरीर और अशरीर में चलने वाली वायु शरीर में चलती हुई कौन कर्म करती है, ( ६ ) कुपित ( विकृत ) होकर शरीर और अशरीर में चलने वाली वायु शरीर में चलती हुई कौन कर्म करती है, ( ७ ) अकुपित ( प्राकृत ) होकर शरीर से बाहर संसार में चलती हुई वायु संसार में क्या कार्य करती हैं, ( ८ ) कुपित ( विकृत ) वायु संसार में चलती हुई संसार में कौन कर्म करती है। इस प्रकार वायु के सम्बन्ध में आठ प्रश्नों को उपस्थित किया गया ॥ ३ ॥

---

१. 'कला गुणः, यदुक्तं-'षोडशगुणम्' इति, अकला गुणविरुद्धो दोषः, यदि वा कला सूक्ष्मो भागः तस्यापि कला कलाकला तस्यापि सूक्ष्मो भाग इत्यर्थः' चक्रः।

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने 'कला' शब्द का अर्थ गुण किया है। उदाहरण में चतुष्पाद-सम्बन्धी 'षोडशकलम्' ( सू. अ. १० ) का प्रमाण दिया है और 'अकला' शब्द का अभिप्राय गुणविरुद्ध ( दोष ) बताया है। अतएव 'वातकलाकलीय' का अर्थ हुआ 'वातसम्बन्धी गुण-दोष'। दूसरा अर्थ **चक्रपाणि** ने 'कला' का 'सूक्ष्मभाग' किया है और 'कला-कला का अभिप्राय सूक्ष्म से भी सूक्ष्म अर्थात् सूक्ष्मतम विचार बताया है। वस्तुतः इस अध्याय के विषय को देखते हुये दोनों अर्थ समान रूप से घटित होते हैं।

**ॐ अत्रोवाच कुशः साङ्कृत्यायनः—रूक्षलघुशीतदारुणखरविशदाः षडिमे वातगुणा भवन्ति ॥ ४ ॥**

**( १ )** प्रश्न : वात के गुण क्या हैं ? ( किंगुणो वायुः ), उत्तर — इस विचार-गोष्ठी में साङ्कृत्यायनदेश के कुश नामक वैद्य ने प्रथम प्रश्न का उत्तर दिया—( १ ) रूक्ष, ( २ ) लघु, ( ३ ) शीत, ( ४ ) दारुण, ( ५ ) खर, ( ६ ) विशद, ये ६ गुण वायु के होते हैं ॥ ४ ॥

**विमर्श**—इसी स्थान के प्रथम अध्याय में वायु के सात गुण माने गए हैं, यथा—'रूक्षः शीतो लघुः सूक्ष्मश्चलोऽथ विशदः खरः। विपरीतगुणैर्द्रव्यैर्मारुतः संप्रशाम्यति ॥' ( च. सू. अ. १ )। सूक्ष्म और चल ये दो गुण अतिरिक्त बताए हैं और वहाँ दारुण गुण नहीं कहा है। सूक्ष्म का अर्थ—'देहस्य सूक्ष्मच्छिद्रेषु विशेद्यत्सूक्ष्ममुच्यते।' (शार्ङ्ग. पू. अ. ४)। अर्थात् शरीर के छोटे-छोटे छिद्रों (अर्थात् सूक्ष्म स्रोत और रोमकूपों) में जो प्रवेश कर जाय उसे 'सूक्ष्म' कहते हैं, वस्तुतः वायु सभी छिद्रों में प्रवेश कर जाती है अतः इसे सूक्ष्म मानना आवश्यक है। चल का अर्थ चञ्चल होना है, वायु स्थिर नहीं होती है, इसका दूसरा नाम सदागति भी है। अर्थात् इसमें सर्वदा गति होती रहती है। यहाँ दारुण भी एक गुण बताया है। दारुण का अर्थ कठोर होता है। शोषण करना भी वायु का गुण है। जब कोई कोमल वस्तु सूख जाती है तो उसका कठोर होना स्वाभाविक है, अतः दारुण गुण भी कहा है। यद्यपि यह मत चरक का नहीं है फिर भी 'अप्रतिषिद्धमनुमतं भवति' न्याय से यह गुण इन्हें भी इष्ट है। चरक के सिद्धान्त से वायु के पूर्वोक्त सात गुण हैं। सुश्रुत ने वायु के ये गुण माने हैं—'अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च रूक्षः शीतो लघुः खरः। तिर्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च ॥' ( नि. अ. १ )। यह ६ गुण या ८ गुण वायु के होते हैं और वायु इन गुणों के द्वारा शरीर में रूक्षता, लघुता, शीतलता, दारुणता, खरता, चञ्चलता उत्पन्न करती है और शरीर के सूक्ष्म छिद्रों में प्रवेश करती है।

**ॐ तच्छ्रुत्वा वाक्यं कुमारशिरा भरद्वाज उवाच-एवमेतद्यथा भगवानाह, एत एव वातगुणा भवन्ति, स त्वेवंगुणैरेवंद्रव्यैरेवंप्रभावैश्च कर्मभिरभ्यस्यमानैर्वायुः प्रकोपमापद्यते, समानगुणाभ्यासो हि धातूनां वृद्धिकारणमिति ॥ ५ ॥**

**(२)** प्रश्न : वात-प्रकोप के कारण कौन हैं ? ( किमस्य प्रकोपणम् ), उत्तर — इस प्रकार कुश नामक वैद्य से प्रथम प्रश्न का उत्तर सुन कर और उसे स्वीकार कर कुमारशिरा भरद्वाज ने कहा कि यह बात ठीक है जैसा कि आपने कहा। ये ही वायु के गुण होते हैं। इस प्रकार कुश के मत का अनुमोदन कर भरद्वाज ने दूसरे प्रश्न का उत्तर दिया कि इन गुणों से युक्त वायु, इन्हीं गुण वाले द्रव्यों के, तथा इसी प्रकार के प्रभाव वाले कर्मों के अभ्यास करने से शरीर में कुपित होती है। क्योंकि समान गुणों का अभ्यास करना धातुओं की वृद्धि का कारण होता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—कुमारशिरा 'भरद्वाज' का विशेषण है। भरद्वाज अनेक हुए हैं। 'गर्भ में पहले बालकों में शिर की उत्पत्ति होती है'—ऐसा जो कहता है उसे कुमारशिरा कहते हैं, यह वही भरद्वाज हैं। अन्य भरद्वाज से इन्हें अलग करने के लिए यह विशेषण दिया है। समान गुणों के

सेवन से वृद्धि होती है, यह बात प्रथम अध्याय में—'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्' से कह आए हैं। यहाँ समान गुणों का अभ्यास करना बताया है क्योंकि समान गुणों का प्रयोग करना, यदि वायु के विपरीत गुणों से अल्प रहा तो वायु को बढ़ाने में समर्थ न होगा। किन्तु उसका अभ्यास करते रहने से जब वायु का गुण शरीर में प्रबल होगा और विपरीत गुणों की कमी होगी तब वायु की वृद्धि होती है, जैसा कि नियम है—'विरुद्धगुणसंयोगे हि भूयसा अल्पमवजीयते' अतः जब वायु को बढ़ाना इष्ट हो तब वायु के समान रूक्षादि गुण वाले द्रव्यों का या रूक्षादि प्रभाव वाले कर्मों का अभ्यास कराना आवश्यक होता है। अथवा प्रमाद से जो व्यक्ति इस प्रकार के द्रव्यों तथा कर्मों का अभ्यास करता है, उसके शरीर में वायु बढ़ जाती है।

ॐ **तच्छ्रुत्वा वाक्यं काङ्कायनो बाह्लीकभिषगुवाच–एवमेतद्यथा भगवानाह, एतान्येव वातप्रकोपणानि भवन्ति, अतो विपरीतानि वातस्य प्रशमनानि भवन्ति, प्रकोपणविपर्ययो हि धातूनां प्रशमकारणमिति ॥ ६ ॥**

**( ३ )** प्रश्न : वातशमन के कारण क्या हैं ? ( उपशमनानि वाऽस्य कानि ), उत्तर — इस प्रकार कुमारशिरा भरद्वाज के वचनों को सुन कर बाह्लीक के रहने वाले काङ्कायन नामक वैद्य ने उनके सिद्धान्त का अनुमोदन किया और कहा कि यह सिद्धान्त ठीक है जो आपने कहा है, यही कारण वात को कुपित करने वाले हैं। इस प्रकार उनके उत्तर का समर्थन कर तीसरे प्रश्न (वात की शान्ति के क्या कारण होते हैं ) का समाधान किया कि इन्हीं रूक्षादि गुणों के विपरीत द्रव्यों और विपरीत प्रभाव वाले कर्मों के सेवन से वायु का शमन होता है। क्योंकि प्रकुपित करने वाले कारणों से विपरीत कारण वाले द्रव्य तथा कर्मों से धातुओं की शान्ति होती है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—विपरीत गुण का तात्पर्य ( १ ) स्निग्ध, ( २ ) उष्ण, ( ३ ) गुरु, ( ४ ) स्थूल, ( ५ ) स्थिर, ( ६ ) पिच्छिल, ( ७ ) श्लक्ष्ण और ( ८ ) मृदु गुण वाले द्रव्यों एवं कर्मों से है। प्रथम अध्याय में कहा गया है कि 'ह्रासहेतुर्विशेषश्च'। यहाँ भी विपरीत गुणों का निरन्तर अभ्यास करना वात के गुणों को शान्त करने वाला होता है, ऐसा समझना चाहिए। यहाँ सिद्धान्त का उल्लेख करते समय धातु-शब्द का प्रयोग आया है। उदाहरण के अनुसार वात भी धातु है क्योंकि धातु शब्द की व्युत्पत्ति—'धारणाद्धातवः स्मृताः' है। स्वस्थ वात भी शरीर को धारण करने वाला है।

ॐ **तच्छ्रुत्वा वाक्यं बडिशो धामार्गव उवाच—एतमेतद्यथा भगवानाह, एतान्येव वातप्रकोपप्रशमनानि भवन्ति। यथा ह्येनमसङ्घातमनवस्थितमनासाद्य प्रकोपणप्रशमनानि प्रकोपयन्ति प्रशमयन्ति वा, तथाऽनुव्याख्यास्यामः—वातप्रकोपणानि खलु रूक्षलघुशीतदारुणखरविशदशुषिरकराणि शरीराणां, तथाविधेषु शरीरेषु वायुराश्रयं गत्वाऽऽप्यायमानः प्रकोपमापद्यते; वातप्रशमनानि पुनः स्निग्धगुरूष्णश्लक्ष्णमृदुपिच्छिलघनकराणि शरीराणां तथाविधेषु शरीरेषु वायुरसज्यमानश्चरन्[1] प्रशान्तिमापद्यते ॥ ७ ॥**

**( ४ )** प्रश्न : असङ्घात (अमूर्त) वात के प्रकोप तथा प्रशमन की प्रक्रिया क्या है ? ( कथं चैनमसङ्घातवन्तमनवस्थितमनासाद्य प्रकोपणप्रशमनानि प्रकोपयन्ति प्रशमयन्ति वा ), उत्तर — इस प्रकार काङ्कायन नामक वैद्य के वचनों को सुन कर धामार्गव-बडिश नामक वैद्य ने कहा कि आपने जो कहा है वह सब ठीक है। ये ही वात को कुपित और प्रशमन करने वाले होते हैं। इस प्रकार काङ्कायन के वचनों का समर्थन कर चौथे प्रश्न का उत्तर दिया कि जिस प्रकार असङ्घात ( अमूर्तस्वरूपहीन ) और अनवस्थित ( चञ्चल ) वायु को न प्राप्त कर वातप्रकोपक द्रव्य तथा वातशामक

१. 'असज्यमानोऽनवतिष्ठमानः क्षीयमाणावयव इति यावत्' चक्रः।

द्रव्य वायु को प्रकुपित तथा शान्त करते हैं उसी प्रकार व्याख्या कर रहा हूँ—वातप्रकोपक द्रव्य शरीर में रूक्षता, हलकापन, शीतलता, कठोरपन, खरदरापन, विशदता और शुषिरपन उत्पन्न कर देते हैं, जब इन गुणों से युक्त शरीर हो जाता है तो इस प्रकार के शरीर में वायु अपना आश्रय बना कर बढ़ती हुई प्रकुपित हो जाती है। इसी प्रकार वातशामक द्रव्य तथा कर्म शरीर में स्निग्धता, गुरुता, उष्णता, श्लक्ष्णता, मृदुता, पिच्छिलता और स्थूलता उत्पन्न कर देते है, जब शरीर इन गुणों से युक्त हो जाता है तब इस प्रकार के शरीर में वायु न रुक कर चलती हुई शान्त हो जाती है॥ ७॥

**विमर्श**—जब वायु असङ्घात तथा अनवस्थित है अर्थात् कोई उसका रूप नहीं है और न वह स्थिर है, तब औषध-प्रयोगों से उसकी शान्ति और वृद्धि कैसे होती है क्योंकि शान्ति या वृद्धि होना किसी मूर्तवस्तु में ही पाया जाता है। इसका समाधान आचार्य ने स्वयं दिया है कि वायु शरीर में चलती है, औषधगुण शरीर में ही होता है। औषधगुण और वायु का एकाश्रय सम्बन्ध होने से, अपने गुण के समान गुण वाले द्रव्यों के संयोग से वात की वृद्धि और विपरीत गुण वाले द्रव्यों के संयोग से वात का ह्रास होता है। अर्थात् शरीर के साथ सम्बन्ध रखने के कारण वात का क्षय और ह्रास हुआ करता है।

*** तच्छ्रुत्वा बडिशवचनमवितथमृषिगणैरनुमतमुवाच वार्योविदो राजर्षिः—एवमेतत् सर्वमनपवादं यथा भगवानाह। यानि तु खलु वायोः कुपिताकुपितस्य शरीराशरीरचरस्य शरीरेषु चरतः कर्माणि बहिःशरीरेभ्यो वा भवन्ति, तेषामवयवान् प्रत्यक्षानुमानोपदेशैः साधयित्वा नमस्कृत्य वायवे यथाशक्ति प्रवक्ष्यामः—वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः, प्राणोदानसमानव्यानापानात्मा, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेता च मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योजकः, सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा, सर्वशरीरधातुव्यूहकरः, सन्धानकरः शरीरस्य, प्रवर्तको वाचः, प्रकृतिः स्पर्शशब्दयोः, श्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलं, हर्षोत्साहयोर्योनिः, समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, क्षेप्ता बहिर्मलानां, स्थूलाणुस्रोतसां भेत्ता, कर्ता गर्भाकृतीनाम्, आयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतो भवत्यकुपितः।**

**(५)** प्रश्न : प्राकृत ( अकुपित ) शरीर-वायु के कर्म क्या है ? ( कानि चास्य अकुपितस्य शरीरचरस्य शरीरेषु चरतः कर्माणि ), उत्तर— इस प्रकार अवितथ ( सत्य ) और ऋषि-समुदाय से समर्थित बडिशनामक वैद्य के वचन सुनकर राजर्षि वार्योविद नामक वैद्य ने कहा कि इस प्रकार यह वचन जो आपने कहा है वह अनपवाद ( सत्य ) है, ( यह कहकर पाँचवें, छठे, सातवें, आठवें प्रश्न का उत्तर देने का उपक्रम किया )। जो कुपित और अकुपित वायु शरीर के भीतर और शरीर के बाहर चलने वाली है, वह वायु जब शरीर में चलती है तब वायु के जो कर्म होते हैं तथा शरीर के बाहर संसार में वायु के जो कर्म होते हैं, उन कर्मों के अवयवों ( विभागों ) को प्रत्यक्ष प्रमाण, अनुमान प्रमाण और आप्तोपदेश प्रमाण से सिद्ध कर वायु देवता को नमस्कार कर यथाशक्ति कह रहा हूँ। वायु तन्त्र ( शरीर ) और यन्त्र ( शरीरावयवों ) को धारण करने वाली है, प्राण, उदान, समान, व्यान और अपान इन पाँचों वायुओं की आत्मा है, वायु शारीरिक सभी उच्चावच ( विविध, अनेक ) चेष्टाओं ( क्रियाओं ) का प्रवर्तक है, वायु ही मन का नियन्त्रण एवं प्रणयन करती है। सभी इन्द्रियों को अपने-अपने विषयों को ग्रहण करने में प्रवृत्त कराती है। सभी इन्द्रियार्थों को स्वयं ग्रहण कर एक स्थान से दूसरे स्थान में ले जाने वाली होती है। शरीर के सभी धातुओं का व्यूह करती है ( अपने-अपने कार्यों में लगाती है, तथा अपने-अपने स्थान और मात्रा

में स्थित रखती है )। शरीर का सन्धान ( अर्थात् गर्भावस्था में अस्थि और पेशियों को यथास्थान जोड़ना ) करती है, वाणी को वायु ही प्रवृत्त कराती है, स्पर्श और शब्द की प्रकृति अर्थात् कारण है, वायु के द्वारा स्पर्शज्ञान होता है और शब्द की उत्पत्ति होती है। कान और त्वचा के निर्माण में मूल कारण वायु ही होती है। शरीर में हर्ष तथा उत्साह होने में वायु ही कारण होती है, यह वायु जठराग्नि को तेज करती है, दोषों को सुखाती है ( यहाँ 'शरीरदूषणाद्दोषाः' इस नियम के अनुसार दोष से शरीर को दूषित करने वाले विकृत धातु और विकृत मल एवं पित्त, कफ लिए जाते हैं ), मलों को बाहर निकालती है, बड़े-बड़े और छोटे-छोटे स्रोतों का भेदन करती है, गर्भ की आकृतियों को करने वाली है, इस प्रकार अकुपित वायु शरीर के प्रत्येक कार्य को सुचारु रूप से करती हुई आयु के परिपालन में कारणभूत होती है।

**विमर्श**—शरीर में वायु को ही प्रधान माना गया है इसीलिए तन्त्र ( शरीर ) और यन्त्र ( शरीरावयवों ) का धारक वायु को माना है। **चक्रपाणि** ने—'तन्त्रं शरीरं-यदुक्तं—'तन्त्रयन्त्रेषु भिन्नेषु तमोऽन्त्यं प्रविविक्षताम्। विनाशायेह रूपाणि यान्यवस्थान्तराणि च॥' ( इन्द्रि. अ. १२ ) यह उदाहरण देकर तन्त्र-शब्द से शरीर का और यन्त्र-शब्द से अवयवों का ग्रहण किया है। **गङ्गाधर** ने भी 'यन्त्र' शब्द से 'अवयवों' का ही ग्रहण किया है, यथा—'यन्त्रमस्य शरीरधातूनां यथा यस्य चालनस्थानभ्रमणादिव्यापारो यतो भवति तद् यन्त्रम्।' तथा 'तन्त्र' शब्द को शरीरधातु का नियोजक माना है, यथा—'तन्त्रं शरीरधातूनां नियमः'। इस प्रकार वायु शरीर को धारण करने से या शरीर धातुओं का नियामक होने से तन्त्रधर तथा अवयवों को धारण करने से यन्त्रधर होती है। यह वायु सम्पूर्ण शरीर को धारण करने के लिए पञ्चधा विभक्त होकर भिन्न-भिन्न अङ्गों में रहकर अपना कार्य करती है यथा—**( १ )** प्राणवायु—यह हृदय, उरःस्थान, मुख, नासिका, कान, जिह्वा, कण्ठ, मूर्धा में रहती है और वहाँ रह कर उन-उन अवयवों को अपने-अपने कार्यों में लगाती है, जैसा कि यहाँ ही स्पष्ट किया गया है कि मूर्धास्थान में रहती हुई प्राणवायु ( १ ) मन का नियन्ता और प्रणेता होती है ( मन का कार्य-क्षेत्र मस्तिष्क होता है अतः वहाँ रहने वाला वात उस पर अपना कार्य करता है ) ( २ ) हर्ष और उत्साह का कारण होता है, यह हर्ष और उत्साह मन के द्वारा होता है और प्राण वायु उस पर नियमन करती है। ( ३ ) सम्पूर्ण इन्द्रियों को अपने-अपने कार्यों में लगाती है। यह व्यापार मन का है क्योंकि पूर्व में कहा गया है—'मनःपुरःसराणीन्द्रियाणि अर्थग्रहणे समर्थानि भवन्ति।' और मन पर प्राण वायु का अधिकार रहता है। ( ४ ) सम्पूर्ण इन्द्रियों के अर्थों को एक स्थान से दूसरे स्थान पर प्राणवायु ले जाती है तभी इन्द्रियाँ उसे ग्रहण करती हैं। ( ५ ) शब्द और स्पर्श की प्रकृति ( कारण ) प्राणवायु है क्योंकि शब्द और स्पर्श का ज्ञान मन को ही होता है और मन को ज्ञान तब होता है जब प्राणवायु सहायक होती है। ( ६ ) वायु 'तन्त्र-यन्त्रधर' है। यह कार्य प्राणवायु का है, यदि प्राणवायु शरीर से निकल जाय तो शीघ्र ही मृत्यु हो जायगी, तब न शरीर रहेगा न शरीरावयव अतः प्राणवायु को ही 'तन्त्र-यन्त्रधर' कहा है। ( ७ ) वायु को धारण करने में कारणभूत प्राणवायु ही है। इस प्रकार प्राणवायु के सात कर्म आचार्य ने माने हैं। सुश्रुत ने प्राणवायु के कार्य—'वायुर्यो वक्त्रसंचारी स प्राणो नाम देहधृक्। सोऽन्नं प्रवेशयत्यन्तः प्राणांश्चाप्यवलम्बते॥' माने है। वायु अन्न को शरीर के भीतर ले जाती है और प्राण का धारक होती है—'कलावन्नगताः प्राणाः' भी इसीलिए कहा है। जब अन्न प्राप्त ही नहीं होगा तो मृत्यु सुतरां सिद्ध है। कुछ लोग प्राणवायु का स्थान हृदय मानते हैं, यथा—'हृदि प्राणो गुदेऽपानः समानो नाभिमण्डले। उदानः कण्ठदेशे स्याद् व्यानः सर्वशरीरगः॥' शार्ङ्गधर ने प्राणवायु का स्थान नाभि

माना है यथा—'नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम्। वेगतस्तद्बहिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगवत्। प्रीणयन् देहमखिलं जीवयञ्जठरानलम्॥' ( शार्ङ्ग. )। इस प्रकार प्राणवायु के स्थान के विषय में मतभेद पाया जाता है पर कार्य में कोई भेद नहीं है, शरीर को धारण करना ही इसका कार्य है। यह सभी ने स्वीकार किया है कि वात का प्रधान स्थान नाभि का अधोभाग है, यथा—'ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्योरधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः' से वात, पित्त, कफ का स्थान निश्चित किया गया है। यह पाँचों भेद नाभि के अधोभाग से ही विभक्त होते हैं क्योंकि मूल स्थान यही है, अतः नाभि से चलकर हृदय का स्पर्श कर फुफ्फुस में जाकर नाभि से जो श्वास मुख में आता है उसे प्राणवायु कहते हैं, इसीलिए सुश्रुत ने बताया है—'प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान् गदान्॥' ( निदा. अ. १ ) अर्थात् कुपित होने पर श्वास नली के रोगों को उत्पन्न करता है। तथा स्थान का निर्देश न कर जो वायु मुखमार्ग में गमन करती है, उसे प्राणवायु माना है। हृदय के कार्य-रहित होने पर तत्काल मृत्यु हो जाती है अतः कुछ लोग हृदय ही उसका स्थान मानते हैं। **( २ )** उदानवायु—इसका कर्म आचार्य ने 'प्रवर्तको वाचः'—वाणी को निकालना—ऐसा माना है। सुश्रुत ने भी उदान वायु का यही कर्म बताया है। यथा—'उदानो नाम यस्तूर्ध्वमुपैति पवनोत्तमः। तेन भाषितगीतादिविशेषोऽभिप्रवर्तते॥ ऊर्ध्वजत्रुगतान् रोगान् करोति च विशेषतः॥' ( सु. नि. अ.१ )। **( ३ )** समान वायु का कर्म अग्नि को तेज करना है, यथा—'समीरणोऽग्नेः'। सुश्रुत ने भी बताया है—'आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसङ्गतः। सोऽन्नं पचति तज्जांश्च विशेषान्विविनक्ति हि॥ गुल्माग्निसादातीसारप्रभृतीन् कुरुते गदान्॥' ( सु. नि. अ. १ )। **( ४ )** व्यान वायु का कर्म—( १ ) शारीरिक छोटी और बड़ी सभी चेष्टाओं का प्रवर्तक है, ( २ ) सम्पूर्ण शारीरिक धातुओं का व्यूह करने वाली है, ( ३ ) शरीर का सन्धान करने वाली है, ( ४ ) छोटे-बड़े स्रोतों का भेदन ( खोलने ) करने वाली है, और ( ५ ) विकृत धातु और मलों को सुखाने वाली है। सुश्रुत ने बताया है—'कृत्स्नदेहचरो व्यानो रससंवहनोद्यतः। स्वेदासृक्स्रावणश्चापि पञ्चधा चेष्टयत्यपि। क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान्॥' (सु.नि.अ. १)। **( ५ )** उदान वायु का कर्म—( १ ) मलों को बाहर निकालना तथा ( २ ) गर्भ को धारण करना है। सुश्रुत ने कहा है—'पक्वाधानालयोऽपानः काले कर्षति चाप्यधः। समीरणः शकृन्मूत्रशुक्रगर्भार्तवानि च॥ क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् घोरान् बस्तिगुदाश्रयान्॥' ( सु. नि. अ. १ )। इस प्रकार इस गद्य के द्वारा पाँचो प्रकार की वायु के सभी कर्मों का उपदेश कर दिया गया है।

**कुपितस्तु खलु शरीरे शरीरं नानाविधैर्विकारैरुपतपति बलवर्णसुखायुषामुपघाताय[1], मनो व्याहर्षयति, सर्वेन्द्रियाण्युपहन्ति, विनिहन्ति गर्भान् विकृतिमापादयत्यतिकालं वा धारयति, भयशोकमोहदैन्यातिप्रलापाञ्जनयति, प्राणांश्चोपरुणद्धि।**

**( ६ )** प्रश्न : विकृत (कुपित) शारीर-वायु के कर्म क्या है? (कानि चास्य कुपितस्य शरीरचरस्य शरीरेषु चरतः कर्माणि ), उत्तर — शरीर में कुपित हुई वायु शरीर को अनेक प्रकार के रोगों से उपतप्त करती है तथा बल, वर्ण, सुख और आयु के नाश का कारण होती है, मन को दुःखित करती है, सभी इन्द्रियों की शक्ति का नाश करती है, गर्भ को नष्ट करती है, गर्भ में विकृति उत्पन्न करती है, गर्भ को गर्भाशय में सुखा कर बहुत दिनों तक धारण करती है, शरीर तथा मन में भय, शोक, मोह, दीनता, अति प्रलाप करना आदि उपद्रव करती है, और प्राण को भी नष्ट करने वाली होती है।

**विमर्श**—वायु के प्रकुपित होने पर गर्भ में विकृति का तात्पर्य-अन्धा, लंगड़ा, गूँगा, अङ्गहीन,

---

१. 'उपघाताय भवति' **यो.**।

गर्भ उत्पन्न करना है। अधिक दिनों तक गर्भाशय में गर्भ के रहने का उपवेष्टक, नागोदर और लीन होना तात्पर्य होना है। कुपित वायु प्राण को भी ( श्वास क्रिया का अवरोध कर ) नष्ट करती है। यथा—'सर्वा हि चेष्टा वातेन स प्राणः प्राणिनां स्मृतः। तेनैव रोगा जायन्ते तेन चैवोपरुध्यते ॥' ( च० सू० अ० १७ ) तथा सुश्रुत ने भी बताया है—'युगपत् कुपिताश्चापि देहं भिन्द्युरसंशयम्' ( सु० नि० अ० १ )। तात्पर्य यह है कि सभी चेष्टायें तथा पित्त, कफ और धातु एवं मलों में गति वायु के द्वारा होती है। जब वायु कुपित हो जायगी तब सभी चेष्टाओं में तथा पित्त, कफ धातु और मलों की गति में विकृति आ जायगी। फलस्वरूप नाना प्रकार की व्याधियाँ तथा विशेष उपद्रव बढ़ जाने पर मृत्यु भी हो जाती है।

**प्रकृतिभूतस्य खल्वस्य लोके चरतः कर्माणीमानि भवन्ति, तद्यथा—धरणीधारणं, ज्वलनोज्ज्वालनम्, आदित्यचन्द्रनक्षत्रग्रहगणानां सन्तानगतिविधानं[1], सृष्टिश्च मेघानाम्, अपां विसर्गः, प्रवर्तनं स्रोतसां, पुष्पफलानां चाभिनिर्वर्तनम्, उद्भेदनं चौद्भिदानाम्, ऋतूनां प्रविभागः, विभागो धातूनां, धातुमानसंस्थानव्यक्तिः[2], बीजाभिसंस्कारः, शस्याभिवर्धनमविक्लेदोपशोषणे[3], अवैकारिकविकारश्चेति।**

( ७ ) प्रश्न : प्राकृत ( अकुपित ) लोक-वायु के कर्म क्या हैं ? ( कानि चास्य अकुपितस्य अशरीरचरस्य बहिःशरीरेषु चरतः कर्माणि ), उत्तर — प्रकृतिभूत ( स्वस्थ ) वायु संसार में चलती है तो निम्नलिखित कर्म करती है, जैसे ( १ ) पृथिवी को धारण करना, ( २ ) अग्नि को जलाना, ( ३ ) सूर्य, चन्द्रमा, नक्षत्र एवं ग्रहों को अपनी-अपनी गतियों में उचित रूप से रखना, ( ४ ) बादलों को उत्पन्न करना, ( ५ ) जल का बरसाना, ( ६ ) नदी और तालों को उचित रूप में बहाना, ( ७ ) फूल एवं फलों को यथासमय उत्पन्न करना, ( ८ ) उद्भिद् ( पृथिवी को फोड़ कर निकलने वाले वृक्ष आदि ) को पृथिवी को फोड़ कर निकालना, ( ९ ) ६ ऋतुओं को अलग-अलग विभक्त करना, ( १० ) सोने-चाँदी आदि धातुओं को विभक्त करना, ( ११ ) सोने-चाँदी आदि धातुओं का मान ( तौल ), संस्थान ( आकृति ) को स्पष्ट करना, ( १२ ) बीजों में गुणों का अभिसंस्कार करना, ( १३ ) जौ, गेहूँ आदि शस्य ( धान्यों ) को बढ़ाना तथा धान्यों को सड़ने से बचाना एवं समय पर पक जाने पर उन्हें सुखा देना, (१४) और अवैकारिक ( जिससे संसार में कोई विकृति न हो ऐसे ) विकार ( कार्य ) को करना।

**विमर्श**—पञ्चमहाभूत में समाविष्ट वायु ही शरीर में वात दोष नाम से प्रसिद्ध है। 'यथा लोके तथा शरीरे'—इस सिद्धान्त से वायु के जो कार्य लोक में हैं, वही कार्य शरीर में भी होते हैं, प्रथम शरीर में वायु के कार्य बताकर लोक में क्या कार्य है वह यहाँ समझाया गया है। वायु पृथिवी को अपनी अक्ष ( धुरियों ) पर गमन करते समय स्थिर रखती है, अग्नि को जलाती है—इन उदाहरणों से वायु शरीर को धारण करती है, जठराग्नि को दीप्त करती है—आदि को समझाया है। इन उदाहरणों से वायु की प्रधानता व्यक्त की गयी है। भेलसंहिता में यही बात विशेष स्पष्ट रूप से वर्णित है, यथा—'स्थितिः प्राणभृतां चैव सरितां चैव निःस्वनाः। पृथिव्याश्चलनं चैव वातादेव प्रवर्तते ॥ वातेन धूमो भवति धूमादभ्रं प्रजायते। अभ्राद्विमुच्यते वारि जीवानां सम्भवस्ततः ॥ अग्निर्ज्वलति वातेन पुण्यानां हविषां पतिः। स्रवन्ति चापगास्तेन पृथिवीं प्रापयन्ति

---

१. 'आदित्यादीनां सन्तानेन अविच्छेदेन गतिविधानं सन्तानगतिविधानम्' चक्रः।

२. धातूनां स्वर्णादीनां, मानं स्वं स्वं विशिष्टमानम् (स्पेसिफिक् ग्रेव्हिटी–Specific Gravity)।

३. 'विक्लेदोपशोषणम्' यो.।

च ॥ वायुस्तत्राधिको देवः प्रभवः सर्वदेहिनाम्। योन्यां रेतः प्रसिक्तं च वायुना युज्यते गुणैः ॥'
( सू० अ० १६ )।

**प्रकुपितस्य खल्वस्य लोकेषु चरतः कर्माणीमानि भवन्ति; तद्यथा—शिखरिशिखरावमथनम्, उन्मथनमनोकहानाम्, उत्पीडनं सागराणाम्, उद्वर्तनं सरसां, प्रतिसरणमापगानाम्, आकम्पनं च भूमेः, आधमनमम्बुदानां, नीहारनिर्ह्रादपांशुसिकतामत्स्यभेकोरगक्षाररुधिराश्माशनिविसर्गः, व्यापादनं च षण्णामृतूनां, शस्यानामसङ्घातः, भूतानां चोपसर्गः, भावानां चाभावकरणं, चतुर्युगान्तकराणां मेघसूर्यानलानिलानां विसर्गः।**

**( ८ )** प्रश्न : विकृत ( प्रकुपित) लोक-वायु के कर्म क्या हैं ? (कानि चास्य कुपितस्य अशरीरचरस्य बहिःशरीरेषु चरतः कर्माणि ), उत्तर — कुपित होकर जब वायु संसार में चलती है तो उसके निम्नलिखित कर्म होते हैं, जैसे—(१) समुद्रों को उत्पीडित करना ( २ ) तालाब-नालों के जल को उलटा बहाना, ( ३ ) नदी के जल को उलटे बहाना, ( ४ ) भूमिकम्प करना, ( ५ ) मेघों को अधिक गर्जाना, ( ६ ) पर्वत की चोटियों का तोड़-फोड़ करना, ( ७ ) अनोकह ( वृक्षों ) को उखाड़ फेंकना, ( ८ ) नीहार ( बर्फ ), निर्ह्राद (विना मेघ के शब्द होना), पांशु ( धूलि ), सिकता ( बालू ), मछली, मेढक, साँप, क्षार, रक्त, अश्म (पत्थर), अशनि ( वज्र ) का गिरना ( ८ ) छहों ऋतुओं को विकृत करना, ( ९ ) शस्य ( धान्यों ) को उचित मात्रा में उत्पन्न न होने देना, ( १० ) भूत ( प्राणियों ) का उपसर्ग ( विनाश ) करना, ( ११ ) भावात्मक पदार्थों का अभाव ( विनाश ) करना ( १२ ) चारों युगों के अन्त करने वाले भयंकर बादल, सूर्य, अग्नि और वायु को उत्पन्न करना।

**⊛ स हि भगवान् प्रभवश्चाव्ययश्च, भूतानां भावाभावकरः, सुखासुखयोर्विधाता, मृत्युः, यमः, नियन्ता, प्रजापतिः, अदितिः, विश्वकर्मा, विश्वरूपः, सर्वगः, सर्वतन्त्राणां विधाता, भावानामणुः, विभुः, विष्णुः, क्रान्ता लोकानां, वायुरेव भगवानिति ॥ ८ ॥**

वायु के चिकित्सेतर कर्म का वर्णन — वही वायु भगवान् है, संसार की उत्पत्ति का कारण है, अव्यय ( नाशरहित ) है, प्राणधारियों को उत्पन्न करने वाली तथा विनाश करने वाली है, सुख और असुख ( दुःख ) को देने वाली है। उसी का नाम मृत्यु, यम, नियन्ता, प्रजापति, अदिति, विश्वकर्मा, विश्वरूप और सर्वग है, सभी तन्त्रों का रचयिता है। अणु ( सूक्ष्म ), विभु ( व्यापक ), विष्णु, और भगवान् वायु ही लोकों का क्रान्ता ( अतिक्रमण करने वाला ) है ॥ ८ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार वायु में भगवान् के सभी विशेषण देकर संसार में वायु को ही प्रधान माना है तथा 'यथा लोके तथा शरीरे' इस नियम से शरीर में भी वायु को ही प्रधान माना है अतः सर्वसमर्थ वायु को भगवान् कहा है।

**⊛ तच्छ्रुत्वा वार्योविदवचो मरीचिरुवाच—यद्यप्येवमेतत्, किमर्थस्यास्य वचने विज्ञाने वा सामर्थ्यमस्ति भिषग्विद्यायां, भिषग्विद्यामधिकृत्येयं कथा प्रवृत्तेति ॥ ९ ॥**

मरीचि का, उपर्युक्त वर्णन की सार्थकता के बारे में प्रश्न — इस प्रकार वार्योविद के वचनों को सुनकर मरीचि नामक वैद्य ने कहा कि आपने जो कहा सो सब ठीक है परन्तु आयुर्वेद शास्त्र में इस प्रकार से वायु के गुणों को कहने और जानने से क्या लाभ है। क्योंकि यह सभा आयुर्वेद शास्त्र के उपयोगी विषयों के विचार और विमर्श के लिए हो रही है ॥ ९ ॥

---

१. 'प्रवर्तते' **यो.**।

**विमर्श**—अर्थात् वायु के गुण, प्रकोप के कारण, उपशम के कारण, स्वस्थ वायु के लक्षण ये सब चिकित्सा शास्त्र के उपयोगी विषय हैं, पर कुपित वायु संसार में विभिन्न कार्यों को करती है, स्वस्थ वायु संसार को सुरक्षित रखती है, यह जानने से आयुर्वेद शास्त्र में क्या लाभ है ऐसा प्रश्न मरीचि ने किया।

**वार्योविद उवाच—भिषक् पवनमतिबलमतिपरुषमतिशीघ्रकारिणमात्ययिकं चेन्नानुनिशम्येत्, सहसा प्रकुपितमतिप्रयतः कथमग्रेऽभिरक्षितुमभिधास्यति प्रागेवैनमत्ययभयात्; वायोर्यथार्था स्तुतिरपि भवत्यारोग्याय बलवर्णविवृद्धये वर्चस्वित्वायोपचयाय ज्ञानोपपत्तये परमायुःप्रकर्षाय चेति॥ १०॥**

मरीचि के उपर्युक्त प्रश्न-सम्बन्धी वार्योविद का उत्तर — इस प्रश्न का उत्तर वार्योविद राजर्षि ने यह दिया कि यदि वैद्य चिकित्सा करते समय उत्पन्न बलवान्, अत्यन्त परुष, अत्यन्त शीघ्रकारी और आत्ययिक ( शीघ्र ही मारक ) वायु है, यह बात नहीं समझेगा तो, चिकित्सा करने में अधिक प्रयत्नशील वैद्य 'कहीं रोगी का नाश न हो जाय' इस भय से सर्वप्रथम सहसा प्रकुपित वायु से रक्षा करनी चाहिए ऐसा उपदेश कैसे करेगा ? तथा वायु की ठीक-ठीक स्तुति भी आरोग्य के लिए तथा बल एवं वर्ण की वृद्धि के लिए, तेज की वृद्धि, शरीर का उपचय ( वृद्धि ), ज्ञान की वृद्धि और परमायु की वृद्धि के लिए होती है॥ १०॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि वायु बहुत प्रबल होती है। शरीर में उसके कुपित होने पर जब तक वह हानि न कर सके उसके पूर्व ही यथाशीघ्र शान्त करने का उपाय करना चाहिए यह वैद्य नहीं जान पायेगा तो सर्वप्रथम उसकी चिकित्सा कैसे करेगा तथा रोगियों को उसके कुपित होने वाले कारणों से बचने का उपाय करने का आदेश कैसे देगा ? बाहरी वायु भी शरीर में रोग उत्पन्न करती है यह बात विमानस्थान के 'जनपदोद्ध्वंसनीय' अध्याय में कही जायगी कि बाहरी वात, जल, देश और काल विकृत होकर संसार में भयंकर रोगों को उत्पन्न कर गाँव के गाँव सहसा नष्ट कर देते हैं। उसमें भी वायु की ही प्रधानता होती है, यथा—'वाताज्जलं जलाद्देशं देशात्कालं स्वभावतः। विद्याद्दुष्परिहार्यत्वाद्गरीयस्तरमर्थवित्॥' ( च० विमा० अ० ३ )। अतः चिकित्सा शास्त्र में बाहरी वायु का गुण जानना आवश्यक है।

**ॐ मरीचिरुवाच—अग्निरेव शरीरे पित्तान्तर्गतः कुपिताकुपितः शुभाशुभानि करोति; तद्यथा—पक्तिमपक्तिं दर्शनमदर्शनं मात्रामात्रत्वमूष्मणः प्रकृतिविकृतिवर्णौ शौर्यं भयं क्रोधं हर्षं मोहं प्रसादमित्येवमादीनि चापराणि द्वन्द्वानीति॥ ११॥**

## ( २ ) पित्तसम्बन्धी तद्विद्य-सम्भाषा परिषद्
## ( Symposium on Pitta Dosha )

प्राकृत तथा विकृत पित्त के कर्म — मरीचि ने कहा कि शरीर में पित्त के अन्तर्गत रहने वाली अग्नि ही कुपित तथा अकुपित ( स्वस्थ ) हो कर शरीर में शुभ और अशुभ कार्यों को करने वाली होती है, जैसे अन्न का पचना, न पचना, नेत्रों से देखना, न देखना, शरीर में तापक्रम का ठीक रहना, न रहना, शरीर में स्वाभाविक गौर-कृष्णादि वर्णों ( रूपों ) का रहना और वैकृत ( अस्वाभाविक ) वर्णों का होना, शौर्य ( पराक्रम ), भय ( डर ), क्रोध, हर्ष, मोह, प्रसाद ( प्रसन्नता ) आदि, द्वन्द्व जैसे-सुख दुःख, इच्छा, द्वेष आदि का होना और न होना ये सभी कार्य पित्त के अन्तर्गत रहने वाली अग्नि ही सम्पादित करती है॥ ११॥

**विमर्श**—वात, पित्त, कफ इन तीनों को त्रिस्थूण माना गया है। जैसे वात शरीर-धारण के लिए

आवश्यक है उसी प्रकार पित्त भी आवश्यक वस्तु है। अतः मरीचि ने पित्त की प्रधानता वात की प्रधानता बताने के बाद बताई है, जैसा कि चरक ने ग्रहणीचिकित्सा में बताया है—'आयुर्वर्णो बलं स्वास्थ्यमुत्साहोपचयौ प्रभा। ओजस्तेजोऽग्नयः प्राणाश्चोक्ता देहाग्निहेतुकाः॥ शान्तेऽग्नौ म्रियते युक्ते चिरं जीवत्यनामयः। रोगी स्याद्विकृतेर्मूलमग्निस्तस्मान्निरुच्यते॥ यदन्नं देहधात्वोजोबलवर्णादिपोषकम्। तत्राग्निर्हेतुराहारान्न ह्यपक्वाद्रसादयः॥' (च. चि. अ. १५)। तथा रसप्रदीप में अग्नि को साक्षात् भगवान् और ईश्वर बताया है, यथा—'जाठरो भगवानग्निरीश्वरोऽन्नस्य पाचकः। सौक्ष्म्याद्रसानाददानो विवेक्तुं नैव शक्यते॥' पाचक पित्त का ही नाम अग्नि है। जिसकी मात्रा शरीर में निम्नलिखित रूप में बताई गई है—'स्थूलकायेषु सत्त्वेषु यवमात्रः प्रमाणतः। ह्रस्वकायेषु सत्त्वेषु तिलमात्रः प्रमाणतः। कृमिकीटपतङ्गेषु बालमात्रोऽवतिष्ठते॥' (रसप्रदीप)

**ॐ तच्छ्रुत्वा मरीचिवचः काप्य उवाच—सोम एव शरीरे श्लेष्मान्तर्गतः कुपिताकुपितः शुभाशुभानि करोति; तद्यथा—दार्ढ्यं शैथिल्यमुपचयं कार्श्यमुत्साहमालस्यं वृषतां क्लीबतां ज्ञानमज्ञानं बुद्धिं मोहमित्येवमादीनि चापराणि द्वन्द्वानीति॥ १२॥**

## (३) कफसम्बन्धी तद्विद्यसम्भाषा-परिषद्
## (Symposium on Kapha Dosha)

प्राकृत तथा विकृत कफ के कर्म — मरीचि नामक वैद्य के इन वचनों को सुन कर काप्य नामक वैद्य ने कहा कि कफ के अन्तर्गत रहने वाला सोम ही कुपित और अकुपित (स्वस्थ) रह कर शरीर में शुभ कार्य और अशुभ कार्यों को सम्पादित करता है। जैसे शरीर में दृढता, शिथिलता, शरीर का उपचय (मोटापन) और कार्श्य (दुबलापन), उत्साह और आलस्य, वृषता (मैथुन करने की शक्ति) और नपुंसकता, विषयों का ज्ञान और अज्ञान, बुद्धि (यथावत् कर्म करना), मोह (बुद्धि का ठीक कर्म न होना) आदि और अन्य द्वन्द्व शक्ति-अशक्ति आदि को उत्पन्न करता है॥ १२॥

**विमर्श**—आचार्य ने ऊपर के गद्य में बताया है कि मनुष्य-शरीरान्तर्गत कफ के अन्तर्गत सोम ही जब स्वस्थावस्था में रहता है तो दृढ़ता आदि शुभ कर्मों को करता है और जब विकृतावस्था में होता है तब शिथिलता आदि अशुभ कर्मों को करने वाला होता है। अन्यत्र भी कफ का कार्य यहीं बताया गया है—'स्नेहो बन्धः स्थिरत्वं च गौरवं वृषता बलम्। क्षमा धृतिरलोभश्च कफकर्माविकारजम्॥' (च. सू. अ. १८)। चिकित्सा शास्त्र में क्रमशः वात, पित्त, कफ की प्रधानता बताने के लिए क्रमशः यहाँ उनका विवेचन किया गया है।

**ॐ तच्छ्रुत्वा काप्यवचो भगवान् पुनर्वसुरात्रेय उवाच—सर्व एव भवन्तः सम्यगाहुरन्यत्रैकान्तिकवचनात्; सर्व एव खलु वातपित्तश्लेष्माणः प्रकृतिभूताः पुरुषमव्यापन्नेन्द्रियं बलवर्णसुखोपपन्नमायुषा महतोपपादयन्ति सम्यगेवाचरिता धर्मार्थकामा इव निःश्रेयसेन महता पुरुषमिह चामुष्मिंश्च लोके; विकृतास्त्वेनं महता विपर्ययेणोपपादयन्ति ऋतवस्त्रय इव विकृतिमापन्ना लोकमशुभेनोपघातकाल इति॥ १३॥**

## (४) त्रिदोषसम्बन्धी तद्विद्य-सम्भाषा में पुनर्वसु आत्रेय का निर्णय
## (Decisions of Punarvasu Atreya on Tri-Dosha)

भगवान् पुनर्वसु आत्रेय का त्रिदोष (वात, पित्त, कफ) के विषय में मत — भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने इस प्रकार काप्य के वचनों को सुनकर कहा कि आप सभी जन ठीक-ठीक कह रहे हैं,

परन्तु एकान्त ( एकपक्षीय सिद्धान्त ) वचन को छोड़ कर। क्योंकि वात, पित्त, कफ ये तीनों शरीर में प्रकृतिभूत ( समान मात्रा में ) रह कर अव्यापन्नेन्द्रिय ( जिनकी इन्द्रियों में कोई भी विकार नहीं हुआ है ऐसे ) पुरुष को बल, वर्ण और सुख तथा बहुत बड़ी आयु से युक्त करते हैं। जैसे ठीक-ठीक रूप में सेवन किए हुए धर्म, अर्थ, काम पुरुष को इस लोक में और मृत्यु के बाद स्वर्ग में बहुत बड़े कल्याण से युक्त करते हैं और यदि ये वात, पित्त, कफ विकृत हो जाते हैं तो पुरुष को बहुत बड़े विपर्यय ( रोग ) से युक्त करते हैं और अल्पायु एवं मृत्यु को देने वाले होते हैं। जैसे प्रलय काल में विकृत हुई ग्रीष्म, वर्षा, हेमन्त ये तीनों ऋतुयें संसार को अशुभ भाव से युक्त कर नष्ट कर डालती हैं॥ १३॥

**विमर्श**—चरकसंहिता में पुनर्वसु आत्रेय का दृष्टिकोण प्रायः समन्वयात्मक ( Synthetic ) रहा है। उदाहरण के लिये यहाँ वात, पित्त तथा श्लेष्मा के अलग-अलग पक्ष ग्रहण करने वालों की समस्या का समाधान उन्हें समन्वय में प्रतीत हुआ। यहीं नहीं, अपितु अन्यत्र राशिपुरुष तथा आमय ( रोग ) की उत्पत्ति के विवाद के समय भी उन्हें समन्वय में हल दिखाई पड़ा, यथा—'येषामेव हि भावानां संपत् संजनयेन्नरन्। तेषामेव विपद्व्याधीन्विविधान्समुदीरयेत्॥' ( च. सू. अ. २५ )। कहने का अभिप्राय यह है कि विज्ञान ( Science ) में एकान्त पक्ष उचित नहीं माना जाता है। अतएव भगवान पुनर्वसु आत्रेय की बुद्धि वैज्ञानिक तथा सर्वपक्षग्राही प्रतीत होती है।

**[1]तदृषयः सर्व एवानुमेनिरे वचनमात्रेयस्य भगवतः, अभिननन्दुश्चेति॥ १४॥**

आत्रेय मत का समर्थन तथा उपसंहार — इस प्रकार भगवान् आत्रेय पुनर्वसु के वचनों को सुन कर सभी ऋषियों ने उनके वचन का अनुमोदन किया और उचित वचन कहने के कारण उनका अभिनन्दन भी किया॥ १४॥

**विमर्श**—यह बात पहले भी कही जा चुकी है, यथा—'वातपित्तकफाश्चेति त्रयो दोषाः समासतः। विकृताऽविकृता देहं घ्नन्ति ते वर्तयन्ति च॥' ( वा. सू. अ. १ )।

**भवति चात्र—**

**तदात्रेयवचः श्रुत्वा सर्व एवानुमेनिरे। ऋषयोऽभिननन्दुश्च यथेन्द्रवचनं सुराः॥ १५॥**

सभी ऋषियों ने आत्रेय पुनर्वसु के इस प्रकार के वचन को सुन कर उसी प्रकार समर्थन और अभिनन्दन किया जैसे इन्द्र के वचन को सुन कर देवताओं ने समर्थन और अभिनन्दन किया था॥ १५॥

**तत्र श्लोकौ—**

**गुणाः षड् द्विविधो हेतुर्विविधं कर्म यत् पुनः। वायोश्चतुर्विधं कर्म पृथक् च कफपित्तयोः॥**
**महर्षीणां मतिर्या या पुनर्वसुमतिश्च या। कलाकलीये वातस्य तत् सर्वं संप्रकाशितम्॥१७॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने निर्देशचतुष्के वातकलाकलीयो नाम द्वादशोऽध्यायः॥ १२॥**

इति निर्देशचतुष्कः॥ ३॥

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — वायु के ६ गुण, २ प्रकार के कारण ( प्रकोपक और प्रशामक ) वायु के अनेक प्रकार के कर्म, फिर वायु के ४ प्रकार के कर्म [ ( १ ) कुपित शरीर-

१. 'इत्येतदृषयः श्रुत्वा' ग.।

चर, ( २ ) अकुपित शरीरचर, ( ३ ) कुपित अशरीरचर, ( ४ ) अकुपित अशरीरचर कर्म ], अलग-अलग पित्त और कफ का कर्म, महर्षिगण का मत, तथा आत्रेय-पुनर्वसु का मत यह सभी बातें इस 'वातकलाकलीय' नामक अध्याय में कही गयी हैं ॥ १६–१७ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय के विषयों को देखने से ज्ञात होता है कि प्राचीन युग में भी किसी सन्देहास्पद विषय का निर्णय करने के लिए सभा का आयोजन कर सन्देह को दूर करने का प्रयास किया जाता था। इस वातसम्बन्धी विचार-विमर्शगोष्ठी में समवेत सभी महर्षियों ने शरीर के उपादान कारण वात, पित्त एवं कफ के विषयों में अपना-अपना मत व्यक्त किया। वार्योविद ने केवल वात को, मरीचि ने केवल पित्त को, काप्य ने कफ को ही शरीर का मूल रक्षक बताया। पुनर्वसु आत्रेय ने जो उस सभा के सभापति थे, अपना सिद्धान्त बताया कि वात, पित्त, कफ, ये तीनों ही मिलकर शरीर का धारण करने वाले हैं। क्योंकि शरीर के नानारूपात्मक और नाना-व्यापारात्मक होने के कारण उसके रूप तथा व्यापारों का मूल कारण कोई एक ही द्रव्य नहीं हो सकता किन्तु तीनों वात, पित्त, कफ शरीर के विविध व्यापारों के मूल कारण हैं। इस शरीर की उत्पत्ति, स्थिति एवं वृद्धि के लिए शरीर में गति, पाक या परिवर्तन तथा रचना इन तीनों व्यापारों की आवश्यकता होती है। जिस प्रकार सांसारिक द्रव्य की उत्पत्ति, स्थिति एवं वृद्धि में वायु, ताप और जल की आवश्यकता होती है उसी प्रकार शरीर की उत्पत्ति, स्थिति और वृद्धि में समुदित रूप से वात, पित्त, कफ की आवश्यकता होती है। जिस प्रकार सम्पूर्ण संसार को सोम (चन्द्रमा), सूर्य और वायु अपने विसर्ग, आदान और विक्षेप गुणों के द्वारा धारण किए रहते हैं उसी प्रकार कफ के अन्तर्गत रहने वाला सोम, पित्त के अन्तर्गत रहने वाली अग्नि ( सूर्य ) और वात के अन्तर्गत रहने वाली वायु क्रमशः अपनी विसर्ग ( रचनात्मक या वृद्ध्यात्मक ) क्रिया, आदान ( पाक-परिवर्तन ) क्रिया और विक्षेप (गति, जीवन, सञ्चार, चेष्टा) क्रिया के द्वारा शरीर को धारण किए रहते हैं, यथा—'विसर्गादानविक्षेपैः सोमसूर्यानिला यथा। धारयन्ति जगद्देहं कफपित्ता-निलास्तथा ॥' ( सु. सू. अ. २१ )। जब ये ही वात, पित्त, कफ विकृत हो जाते हैं तो शरीर नष्ट हो जाता है। यह शरीर और संसार एक रूप माना गया है। जैसे संसार में सभी कार्य होते हैं वैसे शरीर में भी सभी कार्य होते हैं। संसार का जीवन हवा, पानी, अग्नि, के ऊपर निर्भर है और शरीर का भी हवा ( वात ), पानी ( कफ ), अग्नि ( पित्त ) के ऊपर निर्भर है। जब संसार का प्रलय होना होता है तब इन तीनों में विकृति आ जाती है और संसार नष्ट हो जाता है। ठीक उसी प्रकार जब शरीर का प्रलय ( नाश ) होना होता है तो ये तीनों विकृत हो जाते हैं और शरीर नष्ट हो जाता है। अतः इस दृष्टान्त से भली-भाँति जान कर ये तीनों विकृत न होने पावें इसके लिए परम प्रयत्न करना चाहिए।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र (चरकसंहिता) के सूत्रस्थान में निर्देशचतुष्क-विषयक 'वातकलाकलीय' नामक बारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

इस प्रकार निर्देशचतुष्क समाप्त हुआ।

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः

**अथातः स्नेहाध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( 'वातकलाकलीय' नामक अध्याय के बाद ) स्नेह अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—स्वस्थ और रोगी दोनों व्यक्तियों के लिये उपयोगी 'निर्देशचतुष्क' के चार अध्यायों का वर्णन करने के बाद अब रोगी व्यक्तियों के हित के लिए 'कल्पनाचतुष्क' का वर्णन प्रारम्भ किया जा रहा है। व्याधियों के उन्मूलन के लिए पञ्चकर्म का प्रयोग सर्वश्रेष्ठ माना गया है। पञ्चकर्म के पहले स्नेहन करना प्रथम कर्तव्य है। दोषों में प्रधान वात होता है, उसे दूर करने के लिए स्नेहन करना सर्वश्रेष्ठ औषध है, अतः कल्पनाचतुष्क में स्नेहन अध्याय का प्रारम्भ पहले किया गया है।

**सांख्यैः[1] संख्यातसंख्येयैः सहासीनं पुनर्वसुम्। जगद्धितार्थं पप्रच्छ वह्निवेशः स्वसंशयम् ॥**

विषयप्रवेश — जगत्प्रसिद्ध ब्रह्मज्ञानियों के साथ बैठे हुए भगवान् पुनर्वसु से संसार के हित के लिए वह्निवेश ( अग्निवेश ) में अपने सन्देहों को पूछा ॥ ३ ॥

***किंयोनयः कति स्नेहाः के च स्नेहगुणाः पृथक्। कालानुपाने के कस्य कति काश्च विचारणाः॥**
**कति मात्राः कथंमानाः का च केषूपदिश्यते। कश्च केभ्यो हितः स्नेहः प्रकर्षः स्नेहने च कः॥**
**स्नेह्याः के के न च स्निग्धास्निग्धातिस्निग्धलक्षणम्।**
**किं पानात् प्रथमं पीते जीर्णे किं च हिताहितम् ॥ ६ ॥**
**के मृदुक्रूरकोष्ठाः का व्यापदः सिद्धयश्च काः। अच्छे संशोधने चैव स्नेहे का वृत्तिरिष्यते ॥७॥**
**विचारणाः केषु योज्या विधिना केन तत्प्रभो। स्नेहस्यामितविज्ञान ज्ञानमिच्छामि वेदितुम्॥**

स्नेहकर्म के बारे में प्रश्नावली [ Questions Regarding Sneha Karma ] — ( १ ) स्नेहों की योनि ( उत्पत्ति-कारण ) क्या है, ( २ ) स्नेह कितने होते हैं, ( ३ ) अलग-अलग स्नेहों के गुण क्या होते हैं, ( ४ ) किस स्नेहपान का काल क्या है, ( ५ ) किस स्नेह के पीने का अनुपान क्या है, ( ६ ) स्नेहों की विचारणा ( पीने की कल्पना ) कितनी है और कौन-कौन है, (७) स्नेह की मात्रा क्या है, (८) स्नेह पीने में वह कितने मान ( तौल ) में लेनी चाहिए, ( ९ ) स्नेह की कितनी मात्रा किन-किन रोगों में कैसे दी जाती है, (१०) कौन स्नेह किस पुरुष के लिए हितकारी होता है, ( ११ ) स्नेह का प्रकर्ष कहाँ तक करना चाहिए अर्थात् एक बार स्नेह की मात्रा कितने दिन तक चलनी चाहिए, ( १२ ) स्नेहन करने योग्य पुरुष कौन-कौन होते हैं, ( १३ ) किन-किन पुरुषों को स्नेहन कर्म नहीं करना चाहिए, ( १४ ) सम्यक् स्नेहन करने पर क्या लक्षण होते है, ( १५ ) असम्यक् स्नेहन करने पर क्या लक्षण होते हैं, ( १६ ) अतिस्नेहन करने पर क्या लक्षण होते है, ( १७ ) स्नेह पीने के पूर्व क्या करना चाहिए, ( १८ ) स्नेह पीने के बाद क्या करना चाहिए, ( १९ ) स्नेह के पच जाने पर क्या हितकर और क्या अहितकर वस्तु होती है, ( २० ) मृदुकोष्ठ के क्या लक्षण है, ( २१ ) क्रूरकोष्ठ के क्या लक्षण हैं; ( २२ ) अविधि से स्नेह पीने पर क्या

---

१. सम्यक् ख्यायते वस्तुतत्त्वमनया इति संख्या तत्त्वज्ञानं तद् विदन्तीति, संख्या सम्यग्ज्ञानं, तेन व्यवहरन्तीति वा सांख्या आत्मतत्त्वविदस्तैः सांख्यैः। संख्यातानि सम्यग्ज्ञातानि संख्येयानि ज्ञातव्यतत्त्वानि यैस्तैः संख्यातसंख्येयैः परिज्ञातसकलज्ञातव्यैः।

व्यापत्ति ( उपद्रव ) होती है, ( २३ ) अविधि से स्नेह पी लेने पर जो उपद्रव होते हैं उनकी सिद्धि ( निराकरण ) कैसे की जाती है, ( २४ ) संशमन और संशोधन के लिए अच्छ ( केवल ) स्नेह का पान किया जाय तो उसमें कौन-कौन वृत्ति ( उपायों ) का अवलम्बन करना चाहिए, ( २५ ) स्नेह की विचारणाओं का प्रयोग किन-किन रोगों में, किन-किन मात्राओं के साथ, किस विधि से करना चाहिए। हे अमितज्ञान गुरु ! इन सभी प्रश्नों का उत्तर मैं शास्त्र-ज्ञानपूर्वक आपसे जानना चाहता हूँ। इस प्रकार अग्निवेश ने आत्रेय पुनर्वसु से प्रश्न किया ॥ ४-८ ॥

**ॐ अथ तत्संशयच्छेत्ता प्रत्युवाच पुनर्वसुः। स्नेहानां द्विविधा सौम्य[1] योनिः स्थावरजङ्गमा ॥९॥**

**( १ )** प्रश्न : स्नेह की क्या योनियाँ हैं ? ( किं योनयः ), उत्तर — स्नेह की द्विविध योनियाँ (उत्पत्ति-स्थान) — इन २५ प्रश्नों को सुनने के बाद अग्निवेश के सन्देह को दूर करने वाले आत्रेय पुनर्वसु ने कहा कि हे सौम्य ! स्नेहों की योनि (उत्पत्ति स्थान) दो प्रकार की होती है—( १ ) स्थावर ( Vegetable Origin ), ( २ ) जङ्गम ( Animal Origin ) ॥ ९ ॥

**तिलः प्रियालाभिषुकौ बिभीतकश्चित्राभयैरण्डमधूकसर्षपाः।**
**कुसुम्भबिल्वारुकमूलकातसीनिकोचकाक्षोडकरञ्जशिग्रुकाः ॥ १० ॥**
**स्नेहाशयाः स्थावरसंज्ञिताः—**

**( क )** स्थावर स्नेहन की योनि [ Source os Sneha (Fats) of Vegetable Origin] — तेल, प्रियाल ( चिरौंजी ), अभिषुक ( पिस्ता ), बहेरा, चित्रा ( रक्त एरण्ड, गोरक्षकर्कटी तद्बीजमिह, यदि वा चित्रा लोहितैरण्डः इति चक्रः ), हर्रे, एरण्ड, महुवा ( कोइना ), सरसों, कुसुम्भ ( बर्रे ), बेल, आरुक ( आडू ), मूली, तीसी, निकोचक ( नीम का बीज ), अखरोट, करञ्ज, सहिजन ये सभी द्रव्य स्थावर स्नेह के आश्रय हैं ॥ १० ॥

**विमर्श**—यहाँ बताए हुए स्थावर स्नेह के यह आश्रय द्रव्य उपलक्षण मात्र हैं क्योंकि इनके अतिरिक्त भी स्थावर स्नेह के आश्रय हैं—यथा बादाम, मूँगफली, कद्दू, भिलावा, भड़भाड़, नारियल, बिनौला, चन्दन, दालचीनी, इलायची, जैतून, मालकंगुनी आदि।

**—तथा स्युर्जङ्गमा मत्स्यमृगाः सपक्षिणः।**
**तेषां दधिक्षीरघृतामिषं वसा स्नेहेषु मज्जा च तथोपदिश्यते ॥ ११ ॥**

**( ख )** जङ्गम स्नेह की योनि [ Source of Sneha ( Fats ) of Animal Origin ] — मछली, मृग ( पशुमात्र ), पक्षी ये जङ्गम की योनि हैं। इनके दही, दूध, घृत, मांस, वसा ( चर्बी ), मज्जा का प्रयोग होता है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—यहाँ मछली सभी जलचर प्राणियों का उपलक्षण, मृग सम्पूर्ण चौपायों का उपलक्षण तथा पक्षी सम्पूर्ण पक्षिमात्र का उपलक्षण समझना चाहिए। यद्यपि प्राणिज स्नेहों में घृत, वसा, मज्जा का ही स्नेहन कर्म में विशेष प्रयोग होता है तथापि मांस, दही, दूध से भी स्नेहन कर्म होता है अतः इनका भी यहाँ निर्देश कर दिया गया है।

**ॐ सर्वेषां तैलजातानां तिलतैलं विशिष्यते। बलार्थे स्नेहने चाग्र्यमैरण्डं तु विरेचने ॥१२॥**

तिलतैल तथा एरण्डतैल की श्रेष्ठता — शरीर में बलाधान के लिए तथा स्नेहन के लिए सम्पूर्ण स्थावर तैलों में तिल का तैल उत्तम होता है और विरेचन के लिए एरण्ड का तैल उत्तम होता है ॥ १२ ॥

**विमर्श**—स्थावर तैलों में तिल का तैल सर्वश्रेष्ठ होता है, यह बात सुश्रुत ने भी बताई है, यथा-

---

१. 'चासौ' इति पा०।

'सर्वेभ्यस्त्विह तैलेभ्यस्तिलतैलं विशिष्यते। निष्पत्तेस्तद्गुणत्वाच्च तैलत्वमितरेष्वपि॥' (सू. अ. ४५) अर्थात् तिल शब्द से ही तैल शब्द की निष्पत्ति होती है अतः सम्पूर्ण स्थावर तैलों में तिल का तैल उत्तम माना जाता है। अन्य तैल-योनि सरसों, एरण्ड आदि से उत्पन्न स्नेह को भी समान उत्पत्ति-कारण होने से लक्षणया तैल कहा जाता है। तैल की निष्पत्ति—'तिलस्य विकारः तैलम्, तिलेषु भवं तैलम्' की जाती है। व्याकरण के आधार पर 'संप्रोदश्च कटच्।' (५।२।२९) सूत्र के ऊपर 'स्नेहे तैलच्' यह वार्तिक पढ़ा गया है जो स्नेह अर्थ में तैलच् प्रत्यय का निपातन करता है—'तिलस्य स्नेहः तिलतैलम्, सर्षपस्य स्नेहः सर्षपतैलम्, एरण्डस्य स्नेह एरण्डतैलम्' आदि। सभी तैलयोनियों से उत्पन्न स्नेह को तैल कहा जाता है। इसीलिए शब्दस्तोम में 'तिलादिस्निग्धवस्तूनां स्नेहस्तैलमुदाहृतम्' बताया गया है। इससे स्पष्ट है कि सभी स्थावर स्नेहों को तैल कहा जाता है।

**(कटूष्णं[1] तैलमैरण्डं वातश्लेष्महरं गुरु। कषायस्वादुतिक्तैश्च योजितं पित्तहन्त्रपि॥ १॥)**

(एरण्ड का तैल कटु, उष्ण, वात-कफनाशक और गुरु होता है। यदि कषाय, मधुर और तिक्त रसयुक्त पदार्थों से युक्त करके प्रयोग किया जाय तो पित्तनाशक भी होता है॥ १॥)

**※सर्पिस्तैलं वसा मज्जा सर्वस्नेहोत्तमा मताः। एषु चैवोत्तमं सर्पिः संस्कारस्यानुवर्तनात्॥१३॥**

**(२)** प्रश्न: स्नेह के कितने भेद (प्रकार)? (कति स्नेहाः), उत्तर — चतुर्विध स्नेह — (१) घृत, (२) तैल, (३) वसा, (४) मज्जा ये चार स्नेह सभी स्नेहों में उत्तम माने जाते हैं और इन चारों स्नेहों में भी सबसे उत्तम घृत माना जाता है क्योंकि यह संस्कारों से दूसरों के गुणों का अनुवर्तन करता है॥ १३॥

**विमर्श**—स्नेह की स्थावर और जङ्गम ये दो योनियाँ मानी गई है। स्थावर द्रव्यों से उत्पन्न होने वाले स्नेहों में तिल का तैल और जङ्गम द्रव्यों से उत्पन्न स्नेहों में घृत, वसा और मज्जा प्रधान माने गये हैं। तिल से अतिरिक्त एरण्ड आदि का तैल तथा दधि, क्षीर, मांस आदि जङ्गम द्रव्यों से प्राप्त स्नेह अधम माने जाते हैं। इन चारों में घृत श्रेष्ठ है क्योंकि संस्कार का अनुवर्तन करता है। 'संस्कारो नाम गुणान्तराधानम्' दूसरों के गुणों का अपने में धारण कर लेना संस्कार कहा जाता है। यद्यपि तैल भी दूसरे के गुणों को अपने में धारण कर लेता है अतः इसे भी श्रेष्ठ मानना चाहिए यह एक प्रश्न उठ जाता है, जिसका निराकरण आचार्य ने स्वयं कर दिया है कि 'संस्कारस्य अनु पश्चात् वर्तनमिति संस्कारानुवर्तनम्।' अर्थात् अपने गुणों को अपने में रखते हुए बाद में अन्य गुणों को अपने में धारण करना। यह गुण वसा या मज्जा में नहीं पाया जाता है, जैसा कि निदानस्थान के प्रथम अध्याय म बताया जायगा—'स्नेहाद्वातं शमयति पित्तं माधुर्यशैत्यतः। घृतं तुल्यगुणं दोषं संस्कारात्तु जयेत् कफम्॥' तैल में भी संस्कार से गुणाधान होता है पर तैल का गुण नष्ट हो जाता है। यह एक उसमें विशेषता हो जाती है। जैसे स्वभाव से सभी तैल उष्ण होते हैं पर यदि उन्हीं का संस्कार कर बेला, चमेली, कद्दू, ब्राह्मी, आँवला आदि का तैल बनाया जाता है तो वही तैल शीतवीर्य हो जाता है, इसीलिए बताया गया है—'नान्यः स्नेहस्तथा कश्चित्संस्कारमनुवर्तते। यथा सर्पिरतः सर्पिः सर्वस्नेहोत्तमं मतम्॥' (चक्रपाणि)। इससे यह स्पष्ट है कि जो संस्कारित होने पर अपना गुण न छोड़े और दूसरे के गुणों को ले ले वह उत्तम और जो संस्कार से दूसरे के गुणों को ले ले और अपना गुण छोड़ दे वह उत्तम नहीं होता है। परन्तु चित्रकादि द्रव्य रूक्षोष्ण गुण से युक्त होते हैं और इससे यदि घृत का संस्कार किया जाय तो वह घृत भी उष्ण और रूक्ष हो जाता है क्योंकि संस्कार से चित्रक में रहने वाला रूक्षोष्ण गुण घृत में आ जाता है। **शंका**—यह कैसे संभव है जब कि

१. योगीन्द्रनाथसेनसम्मतोऽयं पाठः।

घृत अपने प्राकृतिक गुण स्नेह और शैत्य को नहीं छोड़ता है, तब चित्रक के रूक्ष, उष्ण गुण और घृत का शैत्य गुण, इन परस्पर विरुद्ध गुणों का एकाश्रयीभाव कैसे होगा ? **समाधान**—तथापि आश्रय-भिन्न होने से 'अर्थात् शैत्य-स्नेह का आश्रय घृत है और रूक्ष-उष्ण का आश्रय चित्रक है, विरोध नहीं होता है। और इसीलिए घृत की प्रधानता बताई है क्योंकि घृत अपने विरुद्ध गुण को नष्ट न करते हुए अपने गुण को भी धारण करता है। कहीं-कहीं उष्ण द्रव्यों से घृत का संस्कार करने से घृत में रहने वाली शीतलता नष्ट हो जाती है और घृत उष्ण हो जाता है, पर उसका चिकनापन नष्ट नहीं होता है। इसी तरह शीतल द्रव्यों से तैल का संस्कार करने से तैल शीतल हो जाता है पर यदि रूक्ष द्रव्यों से संस्कार किया जाय तो तैल रूक्ष नहीं होता है। इस प्रकार घृत और तैल दोनों अपनी स्वाभाविक शीतलता और उष्णता का परित्याग कर उष्ण और शीतल हो जाते हैं पर स्निग्धता का परित्याग दोनों नहीं करते है। इसलिए कुछ लोगों का कहना है कि संस्कार के अनुवर्तन से जङ्गम शरीर में घृत सर्वश्रेष्ठ है और स्थावर स्नेहों में तिल का तैल उत्तम होता है। यद्यपि भिन्न-भिन्न योनि के अनुसार भिन्न-भिन्न रोगों में प्रधानता बताई गई है पर सामान्य रूप से अन्य तैलों में तिल की प्रधानता है। जैसा कि 'तिलतैलं स्थावरजातानां स्नेहानाम्' (सू. अ. २५) कहा है। वाग्भट ने 'माधुर्यादविदाहित्वाज्जन्माद्येव च शीलनात्' इन तीनों हेतुओं से घृत को श्रेष्ठ बताया है। उपर्युक्त विमर्श का अधिकांश भाग **चक्रपाणि**-सम्मत है।

**घृतं पित्तानिलहरं रसशुक्रौजसां हितम्। निर्वापणं मृदुकरं स्वरवर्णप्रसादनम् ॥ १४ ॥**

**( ३ )** प्रश्न : चतुर्विध स्नेहों के पृथक् पृथक् क्या गुण है ? ( के च स्नेहगुणाः पृथक् ), उत्तर— ( १ ) घृत के गुण — घृत पित्त और वातजन्य विकारों को शान्त करता है। रस, शुक्र और ओज के लिए हितकारी होता है। दाह को शान्त करता है, शरीर को कोमल करता है, स्वर और वर्ण को प्रसन्न करता है ॥ १४ ॥

**मारुतघ्नं न च श्लेष्मवर्धनं बलवर्धनम्। त्वच्यमुष्णं स्थिरकरं तैलं योनिविशोधनम् ॥ १५ ॥**

( २ ) तैल के गुण — सामान्य रूप से तैल वात-विकारों को शान्त करता है। कफ को नहीं बढ़ाता है। बल को बढ़ाने वाला, त्वचा के लिए हितकारी, उष्ण, मांस को स्थिर करने वाला और योनि मार्ग का शोधन करने वाला होता है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—यह तैल के सामान्य गुण बताये गये हैं, पर यह गुण तिल के तैल का समझना चाहिए क्योंकि तैलों में वही श्रेष्ठ होता है। इसी प्रकार घृत के सामान्य गुण से गोघृत के ही गुण समझना चाहिये। वाग्भट ने अन्यान्य गुणों के साथ स्थूल मनुष्यों को कृश करना, अकृश मनुष्यों को स्थूल करना भी बताया है। तात्पर्य यह है कि मेदोधातु बढ़ कर जब स्रोतों को अवरुद्ध कर लेती है तो उत्पन्न रसधातु से रक्तादि धातुओं का निर्माण नहीं हो पाता। फलतः मेदोधातु बढ़ जाने से शरीर मोटा हो जाता है। तैल के सेवन से स्रोतों का मुख खुल जाता है क्योंकि तैल अपने उष्ण और सूक्ष्म गुणों के द्वारा शीघ्र ही स्रोतों में प्रविष्ट होकर स्रोतों को विकसित कर देता है इससे सम्पूर्ण धातुओं का निर्माण होने लगता है और मेदोधातु के अभाव से शरीर कृश हो जाता है। कृश व्यक्ति जब तैल का सेवन करते हैं तो उनके शरीर में सूखे हुए स्रोत जो धातुओं का वहन उचित रूप से न कर शरीर को सुखा देते हैं, वे तैल से प्राकृत होकर धातुओं का निर्माण समुचित रूप में करने लगते हैं इसीलिए तैल को उभयगुणकारी बताया है।

**विद्धभग्नाहतभ्रष्टयोनिकर्णशिरोरुजि। पौरुषोपचये स्नेहे व्यायामे चेष्यते वसा ॥ १६ ॥**

( ३ ) वसा के गुण — विद्ध होने पर, काण्डभग्न या सन्धिभग्न होने पर, चोट लगने पर,

योनिभ्रंश, कर्णशूल और सिर में वेदना होने पर वसा लाभ करती है, पुरुषार्थ की वृद्धि के लिए, शरीर को स्निग्ध करने के लिए और जो लोग अधिक व्यायाम करते हैं उन लोगों के लिए वसा हितकर होती है ॥ १६ ॥

**बलशुक्ररसश्लेष्ममेदोमज्जविवर्धनः। मज्जा विशेषतोऽस्थ्नां च बलकृत् स्नेहने हितः ॥१७॥**

( ४ ) मज्जा के गुण — मज्जा का सेवन करने से शरीर में बल, वीर्य, रस, कफ, मेदा और मज्जा की वृद्धि होती है। विशेषकर मज्जा का प्रयोग अस्थियों को बल देने और शरीर का स्नेहन करने में हितकर होता है ॥ १७ ॥

**ॐ सर्पिः शरदि पातव्यं, वसा मज्जा च माधवे। तैलं प्रावृषि, नात्युष्णशीते स्नेहं पिबेन्नरः ॥**

**(४-५)** प्रश्न : स्नेहपान का (क) काल तथा (ख) अनुपान क्या और किसके लिये ( कालानुपाने के कस्य ), प्रश्न **( ४ )** का उत्तर—स्नेहपान-काल ऋतु के अनुसार—घी का सेवन शरद् ऋतु में करना चाहिये। वसा और मज्जा का सेवन वैशाख में करना चाहिए, और तैल का सेवन प्रावृट् ऋतु में करना चाहिये। अत्यन्त शीत तथा अत्यन्त उष्णकाल में सर्वथा स्नेह का सेवन नहीं करना चाहिये ॥ १८ ॥

**विमर्श**—शरद् ऋतु में स्वस्थ मनुष्य को घृत-पान करना चाहिए क्योंकि शरद् ऋतु में स्वाभाविक रूप से पित्त का प्रकोप होता है। 'पित्तघ्नं घृतम्' तथा—'शरीरजानां दोषाणां क्रमेण परमौषधम्। बस्तिर्विरेको वमनं तथा तैलं घृतं मधु॥' ( अ. हृ. सू. अ. १ ) के अनुसार घृत पित्त का शामक होता है। वसा और मज्जा का पान माधव ( वैशाख ) में करना चाहिए। क्योंकि वसा और मज्जा बलाधान के लिए प्रयुक्त होती हैं। वैशाख आदान-काल का मध्य है। इसमें सभी प्राणियों का बल स्वभाव से ही घटता है। उस समय इसका प्रयोग करना बल को स्थिर रखना है, जैसा कि ऊपर के दोनों श्लोकों से स्पष्ट है। शरद् ऋतु में सूर्य-किरणें कुछ तेज पड़ती हैं अतः शीतल घृत का प्रयोग एवं प्रावृट् ( वर्षा का प्रथम काल ) में कुछ शीतलता आ जाती है अतः उष्ण तैल का प्रयोग किया जाता है पर वसा और मज्जा न शीतल है और न उष्ण है किन्तु साधारण है और वैशाख में न उष्णता रहती है न शीतलता अतः साधारणगुणविशिष्ट वसा, मज्जा का प्रयोग साधारण वैशाख मास में किया जाता है। वसा-मज्जा साधारण-गुण-विशिष्ट हैं इसीलिए इनका अनुपान न शीतल और न उष्ण द्रव्य दिया जाता है, जैसा कि—'यथासत्वं तु शैत्यौष्ण्ये वसामज्ज्ञोर्विनिर्दिशेत्' ( अ. २७ )। दोषों के अनुसार भी वसा-मज्जा कफ के लिए हितकर होती हैं। यद्यपि ये कफ के लिए उत्तम हितकर नहीं हैं पर घृत की अपेक्षा उत्तम होती हैं, यथा—'तैलवसामज्जसर्पिषां तु यथापूर्वं श्रेष्ठत्वं वातश्लेष्मविकारेषु भवति यथोत्तरं पित्तविकारेषु' ( च. वि. अ. ८ ) अर्थात् तैल वात और कफ-जन्य विकारों को दूर करने के लिए श्रेष्ठ माना गया है क्योंकि तैल का वीर्य उष्ण होता है और घृत वीर्य में शीतल होता है अतः पित्त को या पित्तजन्य विकार को दूर करने में श्रेष्ठ माना गया है। वसा-मज्जा ये वात, पित्त, कफ जन्य विकारों को दूर करने में साधारण माने गये हैं अतः इन दोनों का उल्लेख तैल और घृत के मध्य में किया गया है। स्नेहों का प्रयोग दो दृष्टि से किया जाता है ( १ ) एक तो उन स्नेहों के गुणों के अपने शरीर में आधान के लिए तथा उनके विशिष्ट गुणों की प्राप्ति के लिए, जैसा कि—'घृतं पित्तानिलहरं रसशुक्रौजसां हितम्' आदि चार श्लोकों से चारों का गुण बताया गया है। ऐसे प्रयोग की आवश्यकता संशमन चिकित्सा में पड़ती है ( २ ) दूसरी दृष्टि से दोषों के निर्हरण के पूर्व किया जाता है। इसमें भी स्वस्थवृत्त के नियमानुसार संचय-काल में ही दोषों का निर्हरण किया जाता है

अर्थात् प्रकोपावस्था के पूर्व ही दोषों को निकाल दिया जाता है, यथा—'संचयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः' (सु. सू. अ. २१) तथा 'चय एव जयेद्दोषान् कुपितं त्वविरोधयन्' (अ.हृ.सू.अ. १३) यह एक विधि है। दूसरी विधि—कुपित हो जाने पर बढ़े हुए दोषों का निर्हरण करना चाहिए। वृद्ध दोषों को निकालने के लिए पञ्चकर्म (संशोधन) करते समय सर्व-प्रथम स्नेह और स्वेद का प्रयोग किया जाना है, जैसा कि इसी अध्याय के अन्त में—'स्नेहमग्रे प्रयुञ्जीत ततः स्वेदमनन्तरम्। स्नेहस्वेदोपपन्नस्तु संशोधनमथेतरत्॥' बताया जायगा। प्रथम दृष्टि से प्रयुक्त स्नेहों का सेवनकाल इस श्लोक से स्पष्ट किया गया है। घृत का सेवन शरद् ऋतु में बताया है। ऋतुओं का विभाग सूर्य की गति के अनुसार और दोषों के संचय, प्रकोप, प्रशम के अनुसार दो प्रकार से किया गया है। पहले प्रकार में शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद्, हेमन्त ये ६ ऋतुयें मानी गई हैं। इनमें माघ-फागुन को शिशिर, चैत-बैशाख को वसन्त, जेठ-अषाढ़ को ग्रीष्म, सावन-भादों को वर्षा, क्वार-कातिक को शरद् और अगहन-पूष को हेमन्त माना है। दोषों के संचय आदि के अनुसार वर्षा, शरद्, हेमन्त, वसन्त, ग्रीष्म और प्रावृट् ये ऋतुयें मानी गई हैं। इनमें भादों-क्वार को वर्षा, कातिक-अगहन को शरद्, पूष-माघ को हेमन्त, फागुन-चैत को वसन्त, वैशाख-जेठ को ग्रीष्म और आषाढ़-सावन को प्रावृट् माना है। स्वस्थवृत्त के अनुसार—'हैमन्तिकं दोषचयं वसन्ते प्रवाहयन् ग्रैष्मजमभ्रकाले। घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक् प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु॥' (च. सू. शा. अ. २) से यह स्पष्ट किया गया है कि इन नियमों से दोषों की संचय अवस्था में उन्हें निकाल देने से वे रोग उत्पन्न नहीं करते हैं और मनुष्य स्वस्थ रहता है, सुश्रुत ने भी कहा है, यथा—'सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः'(सु.सू. अ. २१)। संशोधन के लिये जब पंचकर्म का प्रयोग किया जाता है तो वैसी दशा में स्नेह का प्रयोग भी किया जाता है। पर सामान्यतः स्वस्थवृत्त के अनुसार दोषों का निर्हरण करने के लिये स्नेहन-स्वेदन का कोई विशेष महत्त्व नहीं होता पर यह आवश्यक है कि जब दोष का संचय अधिक मात्रा में हो तब स्नेहन-स्वेदन का प्रयोग करें। यहाँ पर आचार्य ने इन दोनों नियमों के अतिरिक्त शरीर में स्नेहों के गुणों का आधान करने के लिये ही यह समय निश्चित किया है। इस बात का 'माधव' शब्द से संकेत किया है। माधव का अर्थ वैशाख होता है। दोषों के संचय आदि के अनुसार फागुन-चैत को वसन्त माना है। हेमन्त में संचित दोष का निर्हरण वसन्त में किया जाता है यह सामान्य नियम है। पर वैशाख वसन्त नहीं है। इसलिये स्पष्ट है कि स्नेहों के गुणाधान के लिये ही यह समय बताया गया है। अष्टांगसंग्रह में भी—'तैलं प्रावृषि वर्षान्ते सर्पिरन्यौ तु माधवे। सर्वं सर्वस्य च स्नेहं युञ्ज्याद् भास्वति निर्मले॥' (सू. अ. २५) से वैशाख में ही वसा और मज्जा का प्रयोग बताया गया है। यह वसा और मज्जा का प्रयोग बल तथा धातु की वृद्धि करने वाला होता है। इसका प्रयोग आदान काल के मध्य में जब बल और धातु का अधिक क्षय होता है उस समय करने का आदेश दिया गया है।

*** वातपित्ताधिको रात्रावुष्णे चापि पिबेन्नरः। श्लेष्माधिको दिवा शीते पिबेच्चामलभास्करे॥**

स्नेहपान-काल : दिन तथा रात्रि के अनुसार — गर्मी के दिनों में वात और पित्त की अधिकता में रात्रि के समय, शीतकाल में कफ की अधिकता में दिन के समय मनुष्य को स्नेहपान उस दिन करना चाहिए जिसदिन सूर्य भगवान् स्वच्छ हों (बादलयुक्त न हों)॥ १९॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पित्तजन्य विकारों में या पित्त की अधिकता में शरद् ऋतु में स्नेहपान करने का विधान है। पर यह स्पष्ट नहीं किया है कि स्नेह कब पीना चाहिये। इसलिये यहाँ आचार्य ने स्पष्ट किया है कि पित्तजन्य विकारों में या पित्त की अधिकता में

यदि शरद् में स्नेहपान करना हो तो रात्रि में करना चाहिये। इसी प्रकार प्रावृट् ऋतु में, वातजन्य विकारों में या वात की अधिकता में रात्रि में ही स्नेह का पान करना चाहिये। यहाँ 'वातपित्ताधिके' शब्द से वात की अधिकता, पित्त की अधिकता या वातपित्त की अधिकता का ज्ञान कर रात्रि में स्नेह पीने का संकेत किया गया है। यह स्वाभाविक रूप से संचित हुये दोषों के निर्हरण की विधि बताई गई है। पर मिथ्या आहार-विहार के कारण कोई भी दोष किसी भी समय संचित और कुपित हो जाते हैं। यदि संयोगवश गर्मी के दिनों में पित्त संचित हो गया तो उसे उसी समय निकालना आवश्यक होता है। रात्रि स्वभावतः साधारण शीत और उष्ण गुणयुक्त होती है इसलिये रात्रि में स्नेहपान करना चाहिये। इसी प्रकार कफ का निर्हरण करने के लिये वसन्त ऋतु में स्नेहपान दिन में कराया जाता है। यदि मिथ्या आहार-विहार के कारण कफ का संचय-प्रकोप जाड़े में ही हो गया तो उसका निर्हरण करने के लिये स्नेहपान दिन में कराया जा सकता है। अष्टांगसंग्रह में भी यह बात स्पष्ट रूप से बतायी गयी है, यथा—'ऋतौ साधारणे दोषसाम्येऽनिलकफे कफे। दिवानिश्यनिले पित्ते संसर्गे पित्त-वत्यपि॥ त्वरमाणे तु शीतेऽपि दिवा तैलं च योजयेत्। उष्णेऽपि रात्रौ सर्पिश्च दोषादीन् वीक्ष्य चान्यथा॥' ( सू. अ. २५ )। सुश्रुत ने भी इसे स्पष्ट किया है, यथा—'शीतकाले दिवा स्नेह-मुष्णकाले पिबेन्निशि। वातपित्ताधिको रात्रौ वातश्लेष्माधिको दिवा॥' ( चि. अ. ३१ )।

**अत्युष्णे वा दिवा पीतो वातपित्ताधिकेन वा। मूर्च्छां पिपासामुन्मादं कामलां वा समीरयेत्॥**
**शीते रात्रौ पिबन् स्नेहं नरः श्लेष्माधिकोऽपि वा। आनाहमरुचिं शूलं पाण्डुतां वा समृच्छति॥**

विपरीतकाल में स्नेहपान से हानि — अत्यन्त उष्ण काल में या वातप्रधान या पित्तप्रधान या वात-पित्तप्रधान मनुष्यों द्वारा दिन में स्नेहपान किया जाता है तो मूर्च्छा, प्यास, उन्माद और कामला (Jaundice) रोग को उत्पन्न करता है। यदि अत्यन्त शीत काल में या कफप्रधान मनुष्यों द्वारा स्नेहपान रात्रि में किया गया तो आनाह, भोजन में अरुचि ( Annorexia ), उदर में शूल ( Pain in abdomen ) और पाण्डु ( Anaemia ) रोग को उत्पन्न करता है॥ २०-२१॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि वातप्रधान, पित्तप्रधान और वात-पित्तप्रधान दोष वाले को दिन में स्नेहपान कभी नहीं कराना चाहिये। यदि कफप्रधान पुरुष है तो उसे अत्यन्त उष्ण काल में दिन में स्नेहपान नहीं कराना चाहिये। यदि अज्ञानतावश स्नेहपान करा दिया गया तो मूर्च्छा आदि उपद्रव होने लगते हैं। इसी प्रकार अत्यन्त शीत काल में कफप्रधान मनुष्य को दिन में ही स्नेहपान करना चाहिये। यदि रात्रि में कफप्रधान पुरुष स्नेहपान करता है तथा वातप्रधान, पित्त-प्रधान, वातपित्तप्रधान, मनुष्य अत्यन्त शीत काल में यदि रात्रि में स्नेहपान करता है तो आनाह, अरुचि आदि उपद्रव होते हैं।

*** जलमुष्णं घृतं पेयं यूषस्तैलेऽनु शस्यते। वसामज्ज्ञोस्तु मण्डः स्यात् सर्वेषूष्णमथाम्बु वा॥**

(५) प्रश्न : का उत्तर—स्नेहपान का अनुपान — घृत पीने के बाद गरम जल, तेल पीने के बाद यूष, वसा और मज्जा पीने के बाद मण्ड पीना चाहिये। अभाव में सभी स्नेहों के पीने के बाद गरम जल पीना चाहिये॥ २२॥

**विमर्श**—अनुपान के द्वारा औषध का गुण शरीर में शीघ्र ही प्रसरित होता है। अनुपान इस प्रकार का दिया जाता है जो औषध के गुणों को विशेष रूप से विकसित करे। प्रायः वह औषध गुण से विपरीत होता है। घृत शीतवीर्य होने के कारण उष्ण जल के कारण वह सारे स्रोत और अनुस्रोतों में फैल कर अपना कार्य करने में समर्थ होता है।

तेल का अनुपान यूष बताया है। यूष सामान्यतः वात को दूर करने वाला होता है। यद्यपि द्रव्य के अनुसार बनाया हुआ यूष वात, पित्त, कफ को अलग-अलग दूर करता है पर यूष से मूंग का ही यूष लिया जाता है और वह वातव्याधि में विशेष लाभकर होता है। यथा—'मसूरमुद्गगोधूमकुलत्थलवणैः कृतः। कफपित्ताविरोधी स्याद् वातव्याधौ च शस्यते॥' (सु. सू. अ. ४६)

वसा-मज्जा का अनुपान मंड बताया गया है। मंड स्वभावतः धान के लावा से बनाया जाता है और वह पाचन, दीपन और वात का अनुलोमन करने वाला होता है, यथा–'लाजमण्डो विशुद्धानां पथ्यः पाचनदीपनः। वातानुलोमनो हृद्यः पिप्पलीनागरायुतः॥' (सु. सू. अ. ४६)। वसा-मज्जा का प्रयोग कफजन्य विकारों में होता है। कफ के बढ़ जाने से अग्निमान्द्य, अपक्ति तथा वात की गतियों में रुकावट हो जाती है। यदि मंड का अनुपान दिया जाता है तो इन विकारों को दूर कर कफ को जीतने में वसा-मज्जा सहायक होती है।

यदि संयोगवश यह अनुपान न मिल सके तो सभी स्नेहों का अनुपान गरम जल लेना बताया है। तात्पर्य यह है कि गरम जल स्वभावतः पाचन, दीपन, वात का अनुलोमक और वात-कफ को जीतने वाला होता है। इसलिये वसा, मज्जा और तैल जो कफ और वातजनित विकारों में प्रयुक्त होते हैं उनमें यह अनुपान के रूप में दिया जाता है। घृत के अनुपान में गरम जल का प्रयोग प्रधान रूप से बताया गया है। सुश्रुत ने सभी स्नेहों का अनुपान गरम जल बताते हुये भिलावे के तैल और तुवरक-तैल (चालमुगरा) के अनुपान में गरम जल का निषेध किया है क्योंकि ये स्नेह स्वाभाविक रूप से अत्यन्त उष्ण होते हैं। यदि इनका अनुपान उष्ण जल दिया जाय तो शरीर में उष्ण के अतियोग से अनेक प्रकार के भयंकर रोग हो जाते हैं, यथा—'उष्णोदकानुपानन्तु स्नेहानामथ शस्यते। ऋते भल्लातकस्नेहात्स्नेहात्तौवरकात्तथा॥' (सु.सू.अ. ४६)

**ओदनश्च विलेपी च रसो मांसं पयो दधि। यवागूः सूपशाकौ च यूषः काम्बलिकः खडः॥**
**सक्तवस्तिलपिष्टं च मद्यं लेहास्तथैव च। भक्ष्यमभ्यञ्जनं बस्तिस्तथा चोत्तरबस्तयः॥ २४॥**
**गण्डूषः कर्णतैलं च नस्तःकर्माक्षितर्पणम्। चतुर्विंशतिरित्येताः स्नेहस्य प्रविचारणाः॥२५॥**

## स्नेह की २४ प्रविचारणायें

## (Twenty four Preparations Employed for Oleation Therapy)

(६)प्रश्न : स्नेह-विचारणायें कितनी है और क्या है? (कति काश्च विचारणाः), उत्तर — २४ स्नेह की प्रविचारणायें — १ ओदन, २ विलेपी, ३ रस, ४ मांस, ५ दूध, ६ दही, ७ यवागू, ८ सूप, ९ शाक, १० यूष, ११ काम्बलिक, १२ खड, १३ सत्तू, १४ तिल का कल्क, १५ मद्य, १६ लेह, १७ भक्ष्य, १८ अभ्यञ्जन, १९ वस्ति, २० उत्तरवस्ति, २१ गण्डूष, २२ कर्णतैल, २३ नस्य, २४ अक्षितर्पण ये स्नेहों की २४ प्रविचारणायें होती हैं॥ २३–२५॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि स्नेहों का प्रयोग अन्य द्रव्यों के साथ मिला कर और केवल स्नेह का भी होता है। जो स्नेह ओदन आदि भोज्य द्रव्यों के साथ प्रयुक्त होता है उसे 'प्रविचारणा' कहते हैं और जो केवल स्नेह प्रयुक्त होता है उसे 'अच्छपान' कहते हैं। **चक्रपाणि** ने प्रविचारणा का अर्थ—स्नेह का किसी अनुकल्प (भोज्यपदार्थ) के साथ प्रयोग करना—बताया है, यथा—

---

१. 'प्रविचारणा प्रकर्षेण विशेषाच्चर्यते भक्षणपानलेहाभ्यञ्जनादिरूपेण उपसेव्यते यत्तत् प्रविचारणा' गङ्गाधरः। 'प्रविचार्यतेऽवचार्यतेऽनुकल्पेनोपयुज्यतेऽनयेति 'प्रविचारणा ओदनादयः,'ओदनादयश्च स्नेहप्रविचारणायां स्नेहयुक्ता एव बोद्धव्याः, अभ्यञ्जनादयस्तु यद्यपि शुद्धस्नेहसंपाद्यास्तथाऽपि जठराग्निसंबन्धे न व्याप्रियन्त इति विचारणाशब्देनोच्यन्ते' चक्रः।

'प्रविचार्यते अवचार्यतेऽनुकल्पेनोपयुज्यतेऽनयेति प्रविचारणा ओदनादयः'। तथा **गंगाधर** ने कहा है—'प्रविचारणा प्रकर्षेण विशेषात् चर्य्यते भक्षणपानलेहाभ्यञ्जनादिरूपेण उपसेव्यते यत् तत् प्रविचारणा।' अर्थात् अधिक रूप में भोज्य पदार्थों के रूप में जिस स्नेह का सेवन किया जाता है उसे 'प्रविचारणा' कहते हैं। स्नेह का प्रयोग अन्तः और बाह्य दो प्रकार से होता है। प्रविचारणा के रूप में स्नेह का अन्तःप्रयोग होता है पर २४ विचारणाओं में अभ्यञ्जन ( मालिश ) करना भी बताया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि जब तैल का मर्दन किया जाता है तो भ्राजक पित्त के द्वारा उसका पाचन होकर शरीर के अन्तः भाग में उसका गुण होता है। पाचन होने के कारण इसकी भी गणना प्रविचारणा में कर ली गई है। यह अभ्यञ्जनप्रयुक्त स्नेह अन्य द्रव्यों से संस्कारित ही होता है, यदि केवल स्नेह की मालिश की जाय तो उसे 'प्रविचारणा' न कह कर 'अच्छ' ही कहा जाता है। इसी प्रकार बस्ति, उत्तरबस्ति, गण्डूष, कर्णतैल, नस्य, अक्षितर्पण आदि क्रियाओं में प्रयुक्त स्नेह विभिन्न द्रव्यों से संस्कारित ही लिया जाता है। यदि इन क्रियाओं में भी केवल स्नेह का प्रयोग किया जाय तो वह भी 'अच्छ' ही कहा जाता है। यहाँ २४ विचारणाओं का उल्लेख किया गया है यथा ( १ ) ओदन ( भात )—यह 'अन्नं पञ्चगुणे साध्यम्' इस परिभाषा के अनुसार पंचगुने जल में पकाया जाता है। सिद्ध होने पर जलीयांश निकाल दिया जाता है। ( २ ) विलेपी—यह दले हुए चावल आदि अन्न द्रव्य को चौगुने जल में ऐसे पकाया जाता है जिसमें चावल गल जाय और जल का भाग आधा शेष रहे, जैसे कि बताया है—'विलेपी तु चतुर्गुणे' तथा 'विलेपी विरलद्रवा'। ( ३ ) रस—रस शब्द से मांसरस लिया जाता है, मांस से जो द्रव भाग तैयार किया जाता है उसे रस कहते हैं। ( ४ ) मांस—ताजे मांस को विधिपूर्वक पका कर तैयार किया जाता है। ( ५ ) पय ( दूध )—गरम दूध के साथ स्नेह का प्रयोग किया जाता है। ( ६ ) दधि—दही के साथ मिला कर स्नेह का प्रयोग होता है। ( ७ ) यवागू—दले हुए चावल आदि अन्न-द्रव्यों को ६ गुने जल में पकाने पर जिसमें अन्न का अंश अधिक होता है और जल का अंश कम होता है, उसे यवागू कहते हैं, जैसा कि चक्रदत्त बताया है—'यवागूः षड्गुणेऽम्भसि' तथा 'यवागूर्बहुसिक्था स्यात्'। ( ८ ) सूप ( दाल )—यह शिम्बी धान्य को दल कर चौदहगुने या अठारहगुने जल में पकाने पर जब चौथाई शेष रहता है तब कार्य में लाया जाता है। ( ९ ) शाक-यह फल, पुष्प, पत्र आदि छ प्रकार के वानस्पतिक द्रव्यों से सिद्ध किया जाता है। ( १० ) यूष—यह शिम्बी धान्य को दल कर चौदहगुने या अठारहगुने जल में पकाने पर जब जल आधा शेष रहता है तब कार्य में लाया जाता है। ( ११ ) काम्बलिक—यह तिल और उरद के कल्क में दही, खटाई, नमक और तैल मिला कर तैयार किया जाता है, यथा—'काम्बलिको मतः। दध्यम्ल-लवणस्नेहतिलमाषान्वितः शृतः'। ( चरकोपस्कार )। ( १२ ) खड—फलों के साथ मट्ठा, चांगेरी ( चौपतिया ), मरिच, जीरा, चित्रक आदि द्रव्यों को पका कर तैयार किया जाता है, यथा—'तक्रे कपित्थचाङ्गेरीमरिचाजाजिचित्रकैः। सुपक्वः खडयूषोऽयम्॥' ( चरकोपस्कार )। (१३) सक्तु—इससे जौ का सतुआ लिया जाता है। (१४) तिलपिष्ट—इससे तिल की खली ली जाती है। (१५) मद्य—इससे आसव, अरिष्ट, शराब आदि लिये जाते हैं। (१६) लेह—इससे चीनी आदि द्रव्यों के संयोग से बनाये हुए अन्न जैसे हलुआ, लप्सी आदि का ग्रहण होता है। ( १७ ) भक्ष्य—इससे घृत से बने हुए मालपुआ आदि का ग्रहण होता है। (१८) अभ्यञ्जन—इससे शरीर में विभिन्न द्रव्यों से सिद्ध किये हुए तैल आदि स्नेहों का मर्दन लिया जाता है। (१९) वस्ति—इससे विधिपूर्वक अनुवासन लिया जाता है क्योंकि यह स्नेहन का प्रकरण है, शरीर को स्निग्ध करने के लिये ही यह किया जाता है। निरूहबस्ति से शरीर में रूक्षता उत्पन्न होती है। ( २० ) उत्तरवस्ति—योनिमार्ग या मूत्रमार्ग

के द्वारा स्नेह का प्रयोग करना उत्तरवस्ति कहा जाता है। (२१) गण्डूष—स्नेहों को मात्रापूर्वक मुख में इस प्रकार धारण किया जाता है जिसमें मुख चलाया न जा सके। (२२) कर्णतैल—विभिन्न द्रव्यों से सिद्ध किये हुए तैल को कान में छोड़ा जाता है। (२३) नस्य—मर्श, प्रतिमर्श आदि नस्य कर्म में प्रयोग करने को कहते है। (२४) कर्म-अक्षितर्पण—आँख को तृप्त करने के लिये घी का प्रयोग किया जाता है। **गंगाधर** ने 'कर्म अक्षितर्पणम्' ऐसा पाठ माना है मेरे विचार से यही पाठ ठीक है क्योंकि कर्ण तैल का पाठ पहले आ चुका है। कान को तृप्त करने के लिये या कर्ण के रोगों को दूर करने के लिये तैल या घृत का प्रयोग करना कर्ण-तैल ही कहा जाएगा, यह बात अवश्य है कि यदि कान को तृप्त करने के लिये घृत का प्रयोग किया जाय तो वह कर्णतैल के नाम से व्यवहृत नहीं होगा, सम्भवतः इसी दृष्टि से **चक्रपाणि** ने 'कर्णाक्षितर्पणम्' ऐसा पाठ माना है। पर कान में घी छोड़ने का विधान नहीं के बराबर ग्रन्थों में पाया जाता है। कर्ण-अक्षितर्पण—कान और आँख को तृप्त करने के लिये उनमें तैल या घी का प्रयोग किया जाता है। प्रविचारणायें किसके लिये आवश्यक होती हैं, यह आगे बताया जायेगा।

**❀ अच्छपेयस्तु यः स्नेहो न तामाहुर्विचारणाम्। स्नेहस्य स भिषग्दृष्टः कल्पः प्राथमकल्पिकः॥**

अच्छ (स्वच्छ) स्नेह का प्रविचारणा की गणना में निषेध — जो केवल स्नेह का पान किया जाता है उसे 'विचारणा' नहीं कहा जाता है। वैद्यों ने इस स्नेहपान को 'मुख्यकल्पना' बनाई है॥

**विमर्श**—अर्थात् किसी अन्न द्रव्यों के साथ न मिलाया हुआ स्नेह का प्रयोग विचारणा नहीं कहा जाता। विचारणा में स्नेह की मात्रा अल्प होती है इसीलिये वह देर से कार्य करती है। अभ्यङ्ग में प्रयुक्त स्नेह भी अल्पमात्रा में ही होता है इसीलिये इसे भी 'विचारणा' ही कहा जाता है। केवल स्नेह पीने में स्नेह की मात्रा अधिक होती है अतः यह शीघ्र ही कार्य करता है। केवल स्नेह पीना वैद्यों ने प्रधान माना है।

**❀ रसैश्चोपहितः स्नेहः समासव्यासयोगिभिः। षड्भिस्त्रिषष्टिधा संख्यां प्राप्नोत्येकश्च केवलः॥**
**एवमेताश्चतुःषष्टिः स्नेहानां प्रविचारणाः। ओकर्तुव्याधिपुरुषान् प्रयोज्या जानता भवेत्॥२८॥**

चौंसठ (६४) प्रकार की प्रविचारणायें — सम्पूर्ण या अलग-अलग छः रसों के योग से युक्त स्नेह (ओदन आदि विचारणायुक्त) ६३ प्रकार के हो जाते है और द्रव्यान्तर-संयोग से रहित केवल स्नेहपान एक प्रकार का होता है। इस प्रकार से रसों के संयोग से ६३ और एक 'अच्छपान' कुल मिला कर स्नेहों की प्रविचारणायें ६४ होती हैं। इन प्रविचारणाओं का प्रयोग ज्ञानी वैद्य को शरीर-सात्म्य, ऋतु-सात्म्य, रोग और पुरुष प्रकृति आदि का विचार कर करना चाहिये॥ २७ २८॥

**विमर्श**—साधारण रूप से २४ प्रविचारणायें अन्न आदि के संयोग से युक्त बनाई गई हैं और विशेष रूप से रसों के अनुसार कल्पना करने पर 'अच्छपान' लेकर ६४ प्रकार की बताई गई हैं। इन भेदों का प्रयोग मनुष्यों की प्रकृति, ऋतु, रोग आदि का ज्ञान कर जो प्रविचारणा जिस पुरुष के लिये उचित हो उसी रूप में प्रयोग करना चाहिये। इसका संकेत 'जानता' इस शब्द से किया है। तात्पर्य यह है कि अल्पज्ञ वैद्य २४ विचारणाओं तथा अच्छपान के नियम से स्नेह का प्रयोग कर सकता है, उसमें कोई आपत्ति नहीं होती है। विशेष ज्ञानी वैद्य ६३ रस-विकल्प से विकल्पित भेदों के अनुसार और केवल अलग स्नेहों का प्रयोग कर सकता है। यह भेद-विकल्प केवल विशेष ज्ञानी वैद्यों के लिये ही बनाया गया है।

**❀ अहोरात्रमहः कृत्स्नमर्धाहं च प्रतीक्षते। प्रधाना मध्यमा ह्रस्वा स्नेहमात्रा जरां प्रति॥२९॥**
**इति तिस्रः समुद्दिष्टा मात्राः स्नेहस्य मानतः।**

(७-८) प्रश्न : स्नेह की मात्रा तथा मान-प्रमाण (कति मात्राः कथंमानाः), उत्तर — प्रधान, मध्य,

ह्रस्व स्नेह की त्रिविध मात्रायें — जो स्नेह की मात्रा दिन-रात में पच जाय वह प्रधान मात्रा, जो दिन भर में पच जाय वह मध्यम मात्रा, जो आधे दिन में पच जाय वह स्नेह की छोटी मात्रा कही जाती है। इस प्रकार स्नेह के पचने के अनुसार यह प्रधान (उत्तम) मध्यम और ह्रस्व (छोटी) तीन मात्रायें बताई गई हैं॥ २९॥

विमर्श—यहाँ स्नेह की तौल के अनुसार मात्रा नहीं बताई है, केवल पचने के अनुसार मात्राओं का निर्देश किया गया है। इसका कारण यह है कि अभ्यास के अनुसार मनुष्य स्नेहों को पचाने में समर्थ होता है। यदि एक नियमित स्नेह की मात्रा मान ली जाय तो जो मनुष्य घी-दूध का सेवन अधिक मात्रा में करता है उसके लिए नियमित मात्रा लाभकर नहीं होगी। यदि स्नेह का सेवन कोई बिल्कुल नहीं करता है तो नियमित मात्रा उसको अतियोग कर देगी। इसी विचार से आचार्य ने तौल की मात्रा न बताकर पचने के अनुसार मात्राओं का उपदेश किया है। सुश्रुत ने स्नेह की मात्रा ५ प्रकार की बताई है, जैसे—'या मात्रा परिजीर्येत चतुर्भागगतेऽहनि। सा मात्रा दीपयत्यग्निमल्पदोषे च पूजिता॥ या मात्रा परिजीर्येत तथाऽर्धदिवसे गते। सा वृष्या बृंहणीया च मध्यदोषे च पूजिता॥ या मात्रा परिजीर्येत चतुर्भागावशेषिते। स्नेहनीया च सा मात्रा बहुदोषे च पूजिता॥ या मात्रा परिजीर्येत्तु तथा परिणतेऽहनि। ग्लानिमूर्च्छामदान् हित्वा सा मात्रा पूजिता भवेत्॥ अहोरात्रादसंदुष्टा या मात्रा परिजीर्यति। सा तु कुष्ठविषोन्मादग्रहापस्मारनाशिनी॥' (सु. चि. अ० ३१)। (१) जो मात्रा दिन का चतुर्थांश बीत जाने पर अर्थात् तीन घंटे में पच जाती है वह स्नेह की मात्रा अग्नि को तीव्र करती है और अल्प दोष वाले पुरुषों के लिये हितकारिणी होती है। (२) जो स्नेह की मात्रा आधे दिन अर्थात् ६ घंटे में पच जाती है वह मात्रा वृष्य और बृंहण होती है तथा मध्य दोष वाले पुरुषों के लिये हितकारिणी होती है (३) जो मात्रा दिन के चतुर्थांश शेष रहने पर अर्थात् ९ घंटे में पच जाती है वह शरीर को स्निग्ध करने वाली होती है और अधिक दोषों से युक्त पुरुषों के लिये हितकर होती है। (४) जो मात्रा दिन भर में अर्थात् १२ घंटे में पचती है वह मात्रा ग्लानि, मूर्च्छा और मद से पीड़ित रोगियों को छोड़कर सामान्यतः सभी रोगों में लाभकर होती है। (५) जो मात्रा दिन-रात अर्थात् २४ घंटे में किसी भी प्रकार के उपद्रवों को न कर, पच जाती है वह मात्रा कुष्ठ, विष, उन्माद, ग्रह (भूतोन्माद) और अपस्मार रोगों से पीड़ित व्यक्तियों के लिये विशेष लाभकर होती है।

**तासां प्रयोगान् वक्ष्यामि पुरुषं पुरुषं प्रति॥ ३०॥**

(९) प्रश्न : स्नेह की कौन मात्रा किसके लिये उपयोगी (का च केषूपदिश्यते), उत्तर — इन तीनों स्नेह की मात्राओं का प्रयोग भिन्न-भिन्न प्रकृति तथा बल के अनुसार अलग-अलग पुरुषों के प्रति कहा जायगा॥ ३०॥

**प्रभूतस्नेहनित्या ये क्षुत्पिपासासहा नराः। पावकश्चोत्तमबलो येषां ये चोत्तमा बले॥ ३१॥**
**गुल्मिनः सर्पदष्टाश्च विसर्पोपहताश्च ये। उन्मत्ताः कृच्छ्रमूत्राश्च गाढवर्चस एव च॥ ३२॥**

**पिबेयुरुत्तमां मात्राम्—**

(१) स्नेह की प्रधान मात्रा सेवन करणे योग्य रोगी और रोग — जो पुरुष प्रतिदिन अधिक मात्रा में स्नेह-सेवन का अभ्यासी हो, जो भूख और प्यास के वेग को सहन करने का अभ्यासी हो, जिस पुरुष की जठराग्नि का बल उत्तम हो, जिस मनुष्य का शारीरिक बल उत्तम हो वे पुरुष और गुल्म से पीड़ित रोगी, जिसे साँप ने काटा हो, जो वीसर्प, उन्माद तथा मूत्रकृच्छ्र

रोग से पीड़ित हों तथा जिस मनुष्य का मल सूखा निकलता हो वे मनुष्य उत्तम मात्रा में स्नेहपान कर सकते हैं ॥ ३१-३२ ॥

**—तस्याः पाने गुणाञ्छृणु । विकाराञ्छमयत्येषा शीघ्रं सम्यक् प्रयोजिता ॥ ३३ ॥**
**दोषानुकर्षिणी मात्रा सर्वमार्गानुसारिणी । बल्या पुनर्नवकरी शरीरेन्द्रियचेतसाम् ॥ ३४ ॥**

स्नेह की प्रधान मात्रा-सेवन से लाभ — उत्तम मात्रा में सेवन किए हुए स्नेह के गुणों को सुनो। यह उत्तम मात्रा में विधिपूर्वक सेवन किया हुआ स्नेह शीघ्र ही रोगों को शान्त करता है, सभी ( ऊर्ध्व, अधः, तिर्यक् या शाखा, कोष्ठ, मर्मास्थिसन्धियाँ ) रोगों के मार्गों में अनुसरण करने वाला होता है। यह उत्तम मात्रा दोषों का अनुकर्षण करने वाली है, शरीर में बल को बढ़ाती है तथा शरीर, इन्द्रिय और मनोगत रोगों को दूर कर इन्हें नूतन बनाती है ॥ ३३-३४ ॥

**अरुष्कस्फोटपिडिकाकण्डूपामाभिरर्दिताः । कुष्ठिनश्च प्रमीढाश्च[1] वातशोणितिकाश्च ये ॥ ३५ ॥**
**नातिबह्वाशिनश्चैव मृदुकोष्ठास्तथैव च । पिबेयुर्मध्यमां मात्रां मध्यमाश्चापि ये बले ॥ ३६ ॥**

( २ ) स्नेह की मध्यम मात्रा के सेवन योग्य रोग और रोगी — अरुष्क ( छोटी-छोटी फुन्सियाँ ), स्फोट ( बड़े-बड़े फफोले ), पिडका (व्रण), कण्डू ( सूखी खुजली ), पामा ( Scabies ) इन रोगों से पीड़ित मनुष्य तथा कोढ़ी, प्रमेही, एवं वातरक्त ( Gout ) से पीड़ित मनुष्य और जो अधिक नहीं खाने वाले हैं, जिनका कोष्ठ मृदु है, जिनका बल मध्यम है, ऐसे मनुष्यों को स्नेह की मध्यम मात्रा पीनी चाहिये ॥ ३५-३६ ॥

**मात्रैषा मन्दविभ्रंशा न चातिबलहारिणी । सुखेन च स्नेहयति शोधनार्थे च युज्यते ॥३७॥**

स्नेह की मध्यम मात्रा के गुण — इस मध्यम मात्रा में स्नेह का सेवन करने से अधिक उपद्रव होने की संभावना नहीं रहती है। इसलिये इस मात्रा का नाम 'मन्दविभ्रंशा' है। यह मात्रा बल को अधिक रूप में कम नहीं करती है। सुख से शरीर का स्नेहन करती है और शोधन के लिये इसका प्रयोग होता है ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—उत्तम और मध्यम यह स्नेहों की दो मात्राएँ बताई गई हैं। यह शोधन के अतिरिक्त चिकित्सा में भी प्रयुक्त होती हैं। चिकित्सा शमन और संशोधन दो प्रकार की होती है। शमन चिकित्सा में स्नेह की उत्तम मात्रा का प्रयोग होता है। यह बात 'विकारं शमयत्येषा' इस शब्द से संकेत की गई है। संशोधन चिकित्सा में मध्यम मात्रा का प्रयोग किया जाता है, यह बात 'शोधनार्थे च युज्यते' से स्पष्ट कही गई है।

**ये तु वृद्धाश्च बालाश्च सुकुमाराः सुखोचिताः । रिक्तकोष्ठत्वमहितं येषां मन्दाग्नयश्च ये ॥३८॥**
**ज्वरातीसारकासाश्च येषां चिरसमुत्थिताः । स्नेहमात्रां पिबेयुस्ते ह्रस्वां ये चावरा बले ॥३९॥**

( ३ ) स्नेह की ह्रस्व मात्रा सेवन करने योग्य रोग तथा रोगी — जो वृद्ध, बालक, सुकुमार और सदा सुखी रहने वाले हैं, जिन व्यक्तियों को कोष्ठ खाली हो जाने पर अधिक कष्ट होता है जो मन्दाग्नि वाले पुरुष हैं, जो लोग बहुत दिनों से ज्वर, अतिसार और कास से पीड़ित हैं और जो अल्प बल वाले पुरुष हैं, उन्हें स्नेह की ह्रस्व मात्रा पीनी चाहिये ॥ ३८-३९ ॥

**परिहारे सुखा चैषा मात्रा स्नेहनबृंहणी । वृष्या बल्या निराबाधा चिरं चाप्यनुवर्तते ॥४०॥**

ह्रस्व मात्रा में सेवन किये गये स्नेह का गुण — यह स्नेह की ह्रस्व मात्रा परिहार में सुगम है। शरीर का स्नेहन और बृंहण करती है, शुक्रोत्पादक है, बल बढ़ाती है और सेवन करने पर किसी प्रकार का उपद्रव न करती हुई स्नेह से उत्पन्न गुणों को शरीर में बहुत दिनों तक बनाये रहती है ॥ ४० ॥

---

१. 'प्रमीढाः प्रमेहवन्तः।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि उत्तम और मध्यम मात्रा में सेवन किया हुआ स्नेह दोषों का संशमन और संशोधन करने के बाद शीघ्र ही अपने स्नेहन गुण के कारण शरीर से बाहर हो जाता है क्योंकि उसकी मात्रा अधिक होती है पर अल्प मात्रा में सेवन किया गया स्नेह शीघ्र न निकल कर शरीर के विभिन्न स्रोतों में रुक जाता है इसलिए अपने गुणों को शरीर में स्थिर रखना है।

**वातपित्तप्रकृतयो वातपित्तविकारिणः। चक्षुःकामाः क्षताः [1]क्षीणा वृद्धा बालास्तथाऽबलाः॥**
**आयुःप्रकर्षकामाश्च बलवर्णस्वरार्थिनः। पुष्टिकामाः प्रजाकामाः सौकुमार्यार्थिनश्च ये॥४२॥**
**दीप्त्योजःस्मृतिमेधाग्निबुद्धीन्द्रियबलार्थिनः। पिबेयुः सर्पिरार्ताश्च दाहशस्त्रविषाग्निभिः॥४३॥**

**(१०)** प्रश्न : चतुर्विध स्नेह में कौन किसके लिये हितकारी (कश्च केभ्यो हितः स्नेहः), उत्तर — (१) घृत-सेवन के योग्य रोग और रोगी—जो मनुष्य वातपित्त-प्रकृति के हों अथवा वात-प्रकृति या पित्तप्रकृति के हों। वातजन्य, पित्तजन्य या वातपित्तजन्य विकार से पीड़ित हों, नेत्र को स्वस्थ रखना चाहते हों, उरःक्षत से पीड़ित हों, जिनका शरीर क्षीण हो गया हो, वृद्ध हों या अत्यन्त दुर्बल हों, जो दीर्घायु की इच्छा रखते हों, जो बल, वर्ण और स्वर को उत्तम बनाना चाहते हों, शरीर में पुष्टि तथा सन्तान की इच्छा रखते हों, शरीर में सुकुमारता, कान्ति, ओज, स्मरणशक्ति, मेधा (धारणाशक्ति), अग्नि की दीप्ति, इन्द्रियों में शक्ति और इन्द्रियों को बलवान् बनाना चाहते हों तथा दाह, शस्त्र, विष और अग्नि से पीड़ित हों उन लोगों को घी का सेवन करना चाहिये॥ ४१-४३॥

**[2]प्रवृद्धश्लेष्ममेदस्काश्चलस्थूलगलोदराः। वातव्याधिभिराविष्टा वातप्रकृतयश्च ये॥४४॥**
**बलं तनुत्वं लघुतां दृढतां स्थिरगात्रताम्। स्निग्धश्लक्ष्णतनुत्वक्तां ये च काङ्क्षन्ति देहिनः॥**
**कृमिकोष्ठाः क्रूरकोष्ठास्तथा नाडीभिरर्दिताः। पिबेयुः शीतले काले तैलं तैलोचिताश्च ये॥**

(२) तैल सेवन के योग्य रोग रोगी — जिन व्यक्तियों के शरीर मे कफ और मेदा अधिक बढ़ गया हो, जिनके गले और उदर में इतना मांस बढ़ गया हो कि चलते समय हिलता हो, जो वातव्याधि से पीड़ित हों, जो पित्त प्रकृति के मनुष्य हों, जो शरीर में बल, पतलापन, हलकापन, दृढ़ता और शरीर को स्थिर बनाना चाहते हों, और जो मनुष्य अपनी त्वचा को स्निग्ध, श्लक्ष्ण और पतली बनाना चाहते हों, जिनके उदर में कृमि हो, जिनका कोष्ठ क्रूर हो, जो नाडीव्रण से पीडित हों और जिन लोगों को तैल खाने का अभ्यास हो, वे लोग ठण्डे समय में तैल का पान कर सकते हैं॥ ४४-४६॥

**विमर्श**—तैल का सेवन ठण्डे समय में करने के लिये बताया है। इसका तात्पर्य यह है—सभी स्नेह स्वाभाविक रूप से गुण में उष्ण होते हैं। यदि उष्ण काल में इसका सेवन किया जाय तो उपद्रव होने का भय रहता है इसलिये शीत-काल में तैल का सेवन बताया है। तैल एक साथ ही शरीर में आवश्यकतानुसार बल, स्थूलता, लघुता एवं कृशता उत्पन्न करता है, यह बात अष्टांगहृदय में स्पष्ट रूप से बताई गई है, यथा—'कृशानां बृंहणायालं स्थूलानां कर्शनाय च। बद्धविट्कं कृमिघ्नं च संस्कारात्सर्वदोषजित्॥' (अ. हृ. सू. अ. ५)। तात्पर्य यह है कि जब शरीर में मेदा की अधिकता हो जाती है तो मेदा से सारे स्रोत आवृत हो जाते हैं जिससे केवल मेदो धातु की ही अतिपुष्टि होती है और मनुष्य अतिस्थूल हो जाता है। तैल-सेवन से सारे स्रोत खुल जाते हैं क्योंकि तैल स्वभावतः व्यवायी होता है और अपने उष्ण गुण के कारण मेदा को कम करने लगता है। स्रोतों के खुल जाने से अग्रिम धातुयें बनने लगती हैं। इसलिये मोटे आदमी पतले हो जाते हैं। यही बात

१. 'क्षतक्षीणा' ग.।   २. 'प्रवृद्धमेदःश्लेष्माणः' यो.।

आचार्य ने 'तनुत्वम्' और 'लघुतान्' से सूचित किया है। तैल के सेवन से पतले आदमी दृढ़, बलवान और मोटे होते हैं। तात्पर्य यह है कि वात के अधिक बढ़ जाने से सभी स्रोत मूंद जाते हैं जिससे धातुओं में गति बन्द हो जाती है, धातुओं की पुष्टि नहीं होती और मनुष्य कृश एवं दुर्बल हो जाता है। तैल-सेवन से वायु का नाश होता है, स्रोतों में स्निग्धता होने से उनके मुख खुल जाते हैं और धातुयें बढ़ने लगती हैं, यही बात 'बलम् दृढताम्' और 'स्थिरगात्रताम्' शब्द से आचार्य ने सूचित की है। यहाँ शीतकाल में स्नेह का सेवन करना बताया है। इसका तात्पर्य यह भी हो सकता है कि अत्यधिक आवश्यकता पड़ने पर शीतकाल में भी इसका प्रयोग करना चाहिये क्योंकि स्नेह का सेवन साधारण ऋतु में ही करने का निर्देश किया गया है अतः उपर्युक्त अर्थ करना न्यायसंगत मालूम होता है और यही बात अष्टाङ्गसंग्रह में भी बतायी है, यथा—'दिवा निश्यनिले पित्ते संसर्गे पित्तवत्यपि। त्वरमाणे तु शीतेऽपि दिवा तैलं च योजयेत् ॥' (अ. सं. सू. अ. २५)।

**वातातपसहा ये च रूक्षा भाराध्वकर्शिताः। संशुष्करेतोरुधिरा निष्पीतकफमेदसः ॥ ४७ ॥**
**अस्थिसन्धिसिरास्नायुमर्मकोष्ठमहारुजः। बलवान्मारुतो येषां खानि चावृत्य तिष्ठति ॥४८॥**
**महच्चाग्निबलं येषां वसासात्म्याश्च ये नराः। तेषां स्नेहयितव्यानां वसापानं विधीयते ॥४९॥**

(३) वसा सेवन के योग्य रोग और रोगी — जो मनुष्य वायु और धूप को अधिक सहन कर सकते हैं, जिनका शरीर रूक्ष है, जो भार ढोने और रास्ता चलने से कृश हो गये हैं, जिनके शरीर में शुक्र और रक्त सूख गये हैं, जिनके कफ और मेदा क्षीण हो गये हैं, जिनके अस्थि, सन्धि, शिरा, स्नायु, मर्म और कोष्ठ में अधिक वेदना होती है, जिनके शरीर में वायु ने अधिक कुपित होकर स्रोतों को आवृत कर दिया है, जिनकी अग्नि अत्यधिक तीव्र है और जो मनुष्य वसा खाने के अभ्यासी हैं ऐसे व्यक्तियों को यदि स्नेहन करना हो तो वसा का सेवन कराना चाहिये ॥४७-४९॥

**दीप्ताग्नयः क्लेशसहा घस्मराः स्नेहसेविनः। वातार्ताः क्रूरकोष्ठाश्च स्नेह्या मज्जानमाप्नुयुः ॥**

(४) मज्जा सेवन के योग्य रोगी और रोग — जिन व्यक्तियों की अग्नि तीव्र हो, जो क्लेशों को सहन करते हों, अधिक भोजन करते हों, स्नेहों का सेवन सदा करते हों और वात रोग से पीड़ित हों, जिनका कोष्ठ क्रूर हो, ऐसे व्यक्तियों को यदि स्नेहन करना हो तो उन्हें मज्जा का पान करना चाहिये ॥ ५० ॥

**येभ्यो येभ्यो हितो यो यः स्नेहः स परिकीर्तितः।**

जिन-जिन व्यक्तियों के लिये जो-जो स्नेह हितकर होता है वह सभी बात यहाँ बता दी गई है।

**विमर्श**—भिन्न-भिन्न प्रकृति के व्यक्तियों के लिये तथा भिन्न-भिन्न रोगों में विशेष रूप में लाभ करने वाले स्नेहों का यहाँ वर्णन किया गया है। पर सामान्यतः स्नेहन के लिये सभी प्रकार के व्यक्तियों और रोगों में घृत का प्रयोग किया जाता है क्योंकि स्नेहों में सर्वश्रेष्ठ घृत को ही बताया है। जैसा कि इसी अध्याय में पहले बताया है, यथा—'एभ्यश्चैवोत्तमं सर्पिः संस्कारस्यानुवर्तनात्'।

**ॐ स्नेहनस्य प्रकर्षौ तु सप्तरात्रत्रिरात्रकौ ॥ ५१ ॥**

(११) प्रश्न : स्नेह का प्रकर्षकाल (प्रकर्षः स्नेहने च कः), उत्तर — स्नेह का अधिक से अधिक दिन तक प्रयोग, सात दिन या तीन दिन, यह दो स्नेहन करने का प्रकर्ष है ॥ ५१ ॥

**विमर्श**—तीन से सात दिन तक ही स्नेह का प्रयोग करना चाहिये। इससे कम दिन सेवन करने पर शरीर स्निग्ध नहीं होता, सात दिन से अधिक सेवन करने पर स्नेह प्रकृति के अनुकूल बन जाता है अतः उससे कोई लाभ नहीं होता, यह बात आचार्य ने सिद्धि-स्थान में स्पष्ट कह दी

है, यथा—'त्र्यहावरं सप्तदिनं परं तु, स्निग्धो नरः स्वेदयितव्य इष्टः। नातः परं स्नेहनमादिशन्ति, सात्म्यीभवेत् सप्तदिनात् परं हि ॥' (च. सि. अ. १)। यह तीन और सात का क्रम कोष्ठ के आधार पर किया गया है। मृदुकोष्ठ तीन दिन में और क्रूरकोष्ठ सात दिन में स्निग्ध हो जाते हैं, यथा—'मृदुकोष्ठस्त्रिरात्रेण स्निह्यत्यच्छोपसेवया। स्निह्यति क्रूरकोष्ठस्तु सप्तरात्रेण मानवः ॥' (इसी अध्याय का श्लोक ६५)। कोष्ठ मृदु, मध्य और क्रूर भेद से तीन तरह का होता है। मध्य कोष्ठ के लिये यहाँ समय निश्चित नहीं किया गया है पर अधिक से अधिक सात दिन तक स्नेह का सेवन करने का विधान है। मध्य कोष्ठ में चार दिन या पाँच दिन तक स्नेह का सेवन करने से शरीर स्निग्ध हो जाता है। यह बात सुश्रुत ने स्पष्ट की है, यथा—'पिबेत् त्र्यहं चतुरहं पञ्चाहं षडहं तथा। सप्तरात्रात् परं स्नेहः सात्म्यीभवति सेवितः ॥' (सु. चि. अ. ३१)। इनका तात्पर्य यह है—तीन दिन में मृदुकोष्ठ, चार से छः दिन तक मध्यकोष्ठ, सात दिन तक क्रूरकोष्ठ का स्नेहन हो जाता है। भोज ने यह दिन का क्रम दोष के अनुसार बताया है, यथा—'त्र्यहेण श्लैष्मिकः स्निह्यात् पञ्चरात्रेण पैत्तिकः। वातिकः सप्तरात्रेण सात्म्यतां यात्यतः परम् ॥' (चरकोपस्कार)। इनका भी तात्पर्य तीन प्रकार के कोष्ठ से ही है, क्योंकि कफ की अधिकता से मध्यकोष्ठ, पित्त की अधिकता से मृदुकोष्ठ, वात की अधिकता से क्रूरकोष्ठ होता है। यह मत न्यायसंगत नहीं प्रतीत होता क्योंकि मृदु की अपेक्षा मध्यकोष्ठ में अधिक समय का लगना स्वाभाविक होता है। यह स्नेहन-क्रम अच्छ स्नेहपान का है, विचारणायुक्त स्नेहपान का नहीं, क्योंकि उसमें स्नेह की मात्रा अल्प होती है। विचारणायुक्त स्नेहपान की कोई निश्चित अवधि नहीं होती है। जब तक शरीर स्निग्ध न हो जाय तब तक विचारणायुक्त स्नेहपान कराया जाता है। यहाँ प्रकर्ष से तात्पर्य यह है कि जितना स्नेह प्रथम दिन पान कराया जाता है उससे अधिक मात्रा में दूसरे दिन स्नेहपान कराना चाहिये।

**% स्वेद्याः शोधयितव्याश्च रूक्षा वातविकारिणः।**
**व्यायाममद्यस्त्रीनित्याः स्नेह्याः स्युर्ये च चिन्तकाः ॥ ५२ ॥**

**( १२ )** प्रश्न : स्नेहन के योग्य पुरुष कौन ? (स्नेह्याः के), उत्तर — जिन व्यक्तियों को स्वेदन अथवा शोधन कराना चाहिये, जिनका शरीर रूक्ष हो गया है, जो वातव्याधि से पीड़ित हों, जो नित्य व्यायाम करने वाले हों, जो नित्य मदिरा पीते हों, जो नित्य स्त्री का सेवन करते हों, जो नित्य चिन्ता करने वाले हों ऐसे व्यक्ति को स्नेहन कराना चाहिये ॥ ५२ ॥

**विमर्श**—'स्वेद्याः' का तात्पर्य यह है कि जिन व्यक्तियों का स्वतन्त्र रूप से स्वेदन किया जाता है उनका ही यहाँ ग्रहण किया जाता है। कुछ ऐसे रोग होते हैं जिनमें स्वेदन करना आवश्यक होता है जैसे—'वातश्लेष्मणि वाते वा कफे वा स्वेद इष्यते।' (च. सू. अ. १४)। और शोधन में जो स्नेहन और स्वेदन का प्रयोग होता है उसका ग्रहण 'शोधयितव्याः' से किया गया है क्योंकि शोधन पञ्चकर्मों के द्वारा किया जाता है और पञ्चकर्म का अंग स्नेहन-स्वेदन है इसलिये यहाँ 'स्वेद्याः' से स्वतन्त्र शोधन करने योग्य व्यक्तियों का ग्रहण किया जाता है।

**% संशोधनादृते येषां रूक्षणं संप्रवक्ष्यते। न तेषां स्नेहनं शस्तमुत्सन्नकफमेदसाम् ॥ ५३ ॥**
**अभिष्यण्णाननगुदा नित्यमन्दाग्नयश्च ये। तृष्णामूर्च्छापरीताश्च गर्भिण्यस्तालुशोषिणः ॥**
**अन्नद्विषश्छर्दयन्तो जठरामगरार्दिताः। दुर्बलाश्च प्रतान्ताश्च स्नेहग्लाना मदातुराः ॥ ५५ ॥**
**न स्नेह्या वर्तमानेषु न नस्तोबस्तिकर्मसु। स्नेहपानात् प्रजायन्ते तेषां रोगाः सुदारुणाः ॥**

**( १३ )** प्रश्न : स्नेह के अयोग्य पुरुष कौन ? ( स्नेह्याः के न च ), उत्तर — जिन लोगों के

१. प्रतान्ता ग्लानिमन्तः।

शरीर में कफ और मेदा बढ़ा हुआ हो तथा जिन लोगों के लिए रूक्षण क्रिया कही जायगी उन्हें यदि संशोधन न करना हो तो स्नेहन क्रिया नहीं की जाती है। जिनके मुख और गुदा से इतना अधिक स्राव होता हो कि मुख और गुदा कफ से भरा हुआ हो, जो नित्य मन्दाग्नि से पीड़ित हों, जो तृष्णा तथा मूर्च्छा से युक्त हों, गर्भिणी हों, तालु-शोष से पीड़ित हों, अन्न में अरुचि ( Annorexia ) हो, वमन रोग, उदर रोग, आमदोष या कृत्रिम विष से पीड़ित हों, दुर्बल हों, जो क्लमयुक्त हों, स्नेह पीने से जिनमें ग्लानि होती हो, जो मद से पीड़ित हों, जिन्हें नस्य और वस्ति कर्म किया जा रहा हो ऐसे व्यक्तियों को स्नेहन कर्म नहीं किया जाता है यदि असावधानीवश स्नेहपान करा दिया जाता है तो स्नेहपान से भयङ्कर रोग हो जाते हैं ॥ ५३-५६ ॥

**विमर्श**—जिन व्यक्तियों को रूक्ष क्रिया करना बताया है उन्हें यदि संशोधन करना होता है तो सामान्यतः स्नेहन करने के बाद संशोधन किया जाता है किन्तु यदि संशोधन न करना हो तो उन्हें स्नेहन नहीं किया जाता है इसलिये रूक्षण करने वाले व्यक्ति स्नेह के अयोग्य होते हैं। 'अभिष्यण्णाननगुदाः' का तात्पर्य यह है कि कफ के अधिक बढ़ जाने से जिन लोगों का मुख और गुदा कफ से अधिक व्याप्त हो गया है उन्हें स्नेहन नहीं कराना चाहिये क्योंकि स्नेह से कफ की वृद्धि होती है और उससे अधिक हानि की संभावना होती है। नित्य मन्दाग्नि वाले व्यक्ति में स्नेह का यथासमय पाचन न होने से स्नेहव्यापत् होने की संभावना बनी रहती है। तृष्णा रोग में कफ और आमदोष द्वारा स्रोतों का अवरोध हो जाता है इससे वायु और पित्त अधिक मात्रा में बढ़ कर जिह्वामूल, गला, तालु, क्लोम का शोषण कर तृष्णा को उत्पन्न करते हैं, जैसा कि—'रसवाहिनीश्च धमनीर्जिह्वामूलगलतालुकक्लोम्नः। संशोष्य नृणां देहे कुरुतस्तृष्णामतिबलौ तौ तु ॥' ( च. चि. अ. २२ )। अतः स्नेह का सेवन करने से पुनः आम और कफ की वृद्धि हो जाने से तृष्णा का वेग अधिक बढ़ जाता है इसलिये तृष्णा में स्नेह का सेवन करना मना किया गया है। मूर्च्छा या संन्यास ( Coma ) जो मधुमेह ( Diabetes Mellitus ) का लक्षण है उसमें स्नेह ( Fats ) देना हानिकर होता है। गर्भिणी स्त्री के रक्त में Cholosterol बढ़ा रहता है तथा यकृत् दोष के कारण स्नेह का प्रयोग कम करना चाहिये। गर्भ के परिपक्व हो जाने पर नवें मास में उत्तर वस्ति के द्वारा स्नेह का प्रयोग बताया गया है।

तालुशोषी, अन्न में अरुचि रखने वाला, वमन करने वाले, उदर रोग, आम रोग और गर से पीड़ित व्यक्तियों में कफ की ही अधिकता होती है इसीलिये उन्हें स्नेहन नहीं करना चाहिये। यद्यपि उदर रोग में स्नेह का विधान बताया गया है और यहाँ उसका निषेध किया जाता है इसका तात्पर्य यह है कि सामान्यतः उदर रोग में स्नेह का प्रयोग करना चाहिये अथवा उदर रोग के प्रारम्भावस्था में स्नेहपान करना चाहिये पर उदर रोग के उत्पन्न हो जाने पर या छिद्रोदर और जलोदर हो जाने पर स्नेह का सर्वथा परित्याग करना चाहिये। यहाँ उदर रोग से इन्हीं दो रोगों का ग्रहण करना चाहिये। दुर्बल व्यक्ति को स्नेहपान कराने से उसका पाचन नहीं होता और क्लान्त व्यक्तियों में कफ की प्रधानता होने के कारण स्नेह का पाचन नहीं होता है इस लिये इन्हें स्नेहपान नहीं कराना चाहिये और जिन लोगों को स्नेह को देख कर ही ग्लानि उत्पन्न हो जाती है उनके लिये मनोविरुद्ध होने से उसका प्रयोग नहीं करना चाहिये। 'मदातुराः' जो रोगी अनुचित रूप से मद्य का सेवन करता हो और मदात्यय रोग से पीड़ित हो तो उसे स्नेह का पान नहीं कराना चाहिये क्योंकि अविधिपूर्वक मदिरा-सेवन करने से आमाशयिक कला में क्षोभ और शोथ हो जाता है जिससे पाचन का कार्य उचित रूप से नहीं होता है तथा यकृत् का कार्य विष-नष्ट करना है, अविधि से मद पीने से यकृत् में विकृति आ जाती है। स्नेहन से कफ के

बढ़ जाने से पाचन-क्रिया और यकृत् की क्रिया में बाधा उपस्थित होती है जिससे मद्य का उपद्रव अधिक बढ़ जाता है। अतएव मदात्यय में स्नेह का निषेध है पर विधिपूर्वक प्रतिदिन मदिरा पीने वाले व्यक्ति के लिये स्नेह का निषेध नहीं है। नस्य, वस्तिकर्म के पूर्व में स्नेह का प्रयोग किया जाता है पर प्रयोग काल में उसका सेवन नहीं किया जाता। इन लोगों को यदि अज्ञानतावश स्नेहन-क्रिया कर दी जाय तो ये ही रोग भयंकर रूप हो जाते हैं। सुश्रुत ने भी कहा है, यथा—'स्नेहपानाद्भवन्त्येषां नृणां नानाविधा गदाः। गदा वा कृच्छ्रतां यान्ति न सिद्ध्यन्त्यथवा पुनः॥' ( सु. चि. अ. ३ )

**पुरीषं ग्रथितं रूक्षं वायुरप्रगुणो मृदुः। पक्ता खरत्वं रौक्ष्यं च गात्रस्यास्निग्धलक्षणम् ॥५७॥**

**(१५)** प्रश्न : अस्निग्ध व्यक्ति के लक्षण ( अस्निग्धलक्षणम् ), उत्तर — मल का गांठदार और रूक्ष निकलना, वायु का अनुलोम न होना, जठराग्नि का मन्द होना, शरीर में खरता और रूक्षता उत्पन्न हो जाना, अस्निग्ध पुरुष का लक्षण है ॥ ५७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी इन्हीं लक्षणों को बताया है पर कुछ लक्षण वे अधिक बताये हैं, यथा—'पुरीषं ग्रथितं रूक्षं कृच्छ्रादन्नं विपच्यते। उरो विदहते वायुः कोष्ठादुपरि धावति॥ दुर्वर्णो दुर्बलश्चैव रूक्षो भवति मानवः।' ( सु. चि. अ. ३१ )।

**वातानुलोम्यं दीप्तोऽग्निर्वर्चः स्निग्धमसंहतम्। मार्दवं स्निग्धता चाङ्गे स्निग्धानामुपजायते॥**

**(१४)** प्रश्न : सम्यक् स्निग्ध व्यक्ति के लक्षण ( स्निग्धलक्षणम् ), उत्तर — स्नेहन क्रिया के बाद यदि वायु का अनुलोमन हो, जठराग्नि तीव्र हो, मल चिकना और गांठदार न हो, शरीर में कोमलता और चिकनापन हो तो इस व्यक्ति का स्नेहन क्रिया उचित रूप से हुई है, यह समझना चाहिये॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने सम्यक्-स्निग्ध का लक्षण—'सुस्निग्धा त्वग्विट्शैथिल्यं दीप्तोऽग्निर्मृदुगात्रता। ग्लानिर्लाघवमङ्गानामधस्तात् स्नेहदर्शनम्॥ सम्यक्स्निग्धस्य लिङ्गानि स्नेहोद्वेगस्तथैव च।' ( सु. चि. अ. ३१ )

**पाण्डुता गौरवं जाड्यं पुरीषस्याविपक्वता। तन्द्रीररुचिरुत्क्लेशः स्यादतिस्निग्धलक्षणम्॥५९॥**

**(१६)** प्रश्न : अतिस्निग्ध व्यक्ति के लक्षण ( अतिस्निग्धलक्षणम् ), उत्तर — स्नेह पीने के बाद जिस व्यक्ति के शरीर में पीलापन, भारीपन और जड़ता उत्पन्न हो, मल पच कर न निकले, तन्द्रा, अरुचि और उत्क्लेश ये लक्षण उत्पन्न हों तो उस व्यक्ति को स्नेहन क्रिया अधिक रूप में हो गयी है ऐसा जानना चाहिये॥ ५९ ॥

**विमर्श**—मल का पक के न निकलना—इसका तात्पर्य प्रवाहिका और अतिसार का होना तथा गुदा में दाह, मुख से कफ का स्राव और भक्तद्वेष होना ये लक्षण बताये हैं। उत्क्लेश से मुखस्राव और अरुचि से भक्तद्वेष ये लक्षण समता रखते हैं पर गुदा में दाह होना यह लक्षण सुश्रुत का अधिक है जैसा कि—'भक्तद्वेषो मुखस्रावो गुददाहः प्रवाहिका। पुरीषातिप्रवृत्तिश्च भृशस्निग्धस्य लक्षणम्॥' ( सु. चि. अ. ३१ )।

**द्रवोष्णमनभिष्यन्दि भोज्यमन्नं प्रमाणतः। नातिस्निग्धमसंकीर्णं श्वः स्नेहं पातुमिच्छता॥६०॥**

**(१७)** प्रश्न : स्नेहपान से पहले क्या हिताहित है? ( किं पानात्प्रथमं हिताहितम् ), उत्तर — यदि कल स्नेह पीने की इच्छा हो तो आज रात में, स्नेह पीने से एक दिन पूर्व द्रव, गर्म और जो अभिष्यन्दी न हो और अतिस्निग्ध न हो एवं असंकीर्ण हो अर्थात् अपथ्य से मिश्रित न हो, ऐसे अन्न का मात्रापूर्वक भोजन करना चाहिये॥ ६० ॥

**विमर्श**—अभिष्यन्दी वह पदार्थ होता है जो कफवर्द्धक तथा गुरु होने से रसवाही स्रोतों के मुख को बन्द कर कोष्ठ आदि में गुरुता उत्पन्न करता है। इन वचनों से यह स्पष्ट है कि स्नेह

पीने के एक दिन पूर्व ठोस, शीतल, अभिष्यन्दी, अतिस्निग्ध और अपथ्य से मिश्रित अन्न का परित्याग करना चाहिये क्यों कि ये अपथ्य होते हैं।

**पिबेत् संशमनं स्नेहमन्नकाले प्रकांक्षितः। शुद्ध्यर्थं पुनराहारे नैशे जीर्णे पिबेन्नरः॥ ६१॥**

स्नेहपान का समय — मनुष्य भोजन करने के समय भूख लगने पर संशमन स्नेह का पान करें। यदि संशोधन स्नेह पीना हो तो रात्रि के खाये हुये अन्न का उचित रूप से पाचन हो जाय तो स्नेह का पान करें॥ ६१॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अन्नकाल दोपहर को माना गया है इस काल में यदि भूख लगी हो तो, संशमन स्नेह का पान करना चाहिये ऐसी अवस्था में पीया हुआ संशमन स्नेह शरीर में जहाँ-तहाँ कुपित हुये दोषों को शान्त करता है क्यों कि उस समय भूख लगी रहती है, जठराग्नि तीव्र रहती है अतः अग्नि द्वारा स्नेह का सात्मीकरण होने पर सारे शरीर में व्यान वायु के द्वारा प्रक्षिप्त कर दिया जाता है।

संशोधन स्नेह रात्रि का भोजन पच जाने पर ही लिया जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि अजीर्ण अवस्था में नहीं लिया जाता पर इसमें भूख लगने की भी प्रतीक्षा नहीं की जाती है। यदि भूख लगने के बाद संशोधन स्नेह का पान किया जाय तो जठराग्नि के दीप्त होने से उसका पाचन शीघ्र ही हो जाता है और संशोधन करने में वह समर्थ नहीं होता है। और यदि बिना भूख लगे हुये रात्रि के अन्न पच जाने पर ही संशमन स्नेह का प्रयोग किया जाय तो उस समय स्रोत कफ से युक्त रहता है जिससे स्नेह और स्नेह का गुण सम्पूर्ण शरीर में फैल नहीं पाता अतः सर्व-शरीरगत दोषों को शान्त करने में असमर्थ हो जाता है। इस प्रकार यह सामन्यतः संशमन, संशोधन स्नेह के पीने का समय बताया गया है पर विशेष अवस्था में इन समयों का बाध भी होता है जैसा कि—'वातपित्ताधिको रात्रावुष्णे चापि पिबेन्नरः। श्लेष्माधिको दिवा शीते पिबेच्चामलभास्करे॥' पीछे इसी अध्याय में यह बताया गया है। इस विमर्श की मूल भावना **चक्रपाणि**-सम्मत है।

**उष्णोदकोपचारी स्याद्ब्रह्मचारी क्षपाशयः। शकृन्मूत्रानिलोद्गारानुदीर्णांश्च न धारयेत्॥६२॥**
**व्यायाममुच्चैर्वचनं क्रोधशोकौ हिमातपौ। वर्जयेदप्रवातं च सेवेत शयनासनम्॥ ६३॥**
**स्नेहं पीत्वा नरः स्नेहं प्रतिभुञ्जान एव च। स्नेहमिथ्योपचाराद्धि जायन्ते दारुणा गदाः॥**

**(१८–१९)** प्रश्न : स्नेहपान के बाद तथा उसके जीर्ण (पाचन) होने पर क्या करना चाहिये? (पीते जीर्णे किं च हिताहितम्), उत्तर — मनुष्य उष्ण जल का पान करते हुये ब्रह्मचारी रह कर रात्रि में शयन करे। मल, मूत्र, वायु, डकार के आये हुये वेगों को नहीं रोके। व्यायाम, उच्चभाषण, क्रोध, शोक, शीतल वस्तुओं का सेवन, धूप में बैठना इनका परित्याग करे, शयन और बैठने का स्थान अप्रवात होना चाहिये, स्नेह पीकर अथवा स्नेह के जीर्ण हो जाने पर पुनः स्नेह प्रयोग के अनुकूल वीर्य-विपाकादि गुण संपन्न स्नेह पीने वाले व्यक्तियों को इन नियमों का पालन करना चाहिये। यदि स्नेह पीने के बाद इन नियमों का उचित पालन न किया जाय तो भयंकर रोग उत्पन्न हो जाते हैं॥ ६२–६४॥

**विमर्श**—स्नेह पीने के बाद या स्नेह के पच जाने पर इन नियमों का पालन किया जाता है। उत्तम मात्रा में पीया हुआ स्नेह या क्रूरकोष्ठ के लिये सात दिन तक स्नेह का पान कराने पर इन नियमों का पालन चौदह दिन तक, मध्यकोष्ठ के लिये ४, ५, ६ दिन तक **स्नेहपान** कराने पर ८, १०, १२ दिन तक, मृदुकोष्ठ के लिये तीन दिन तक स्नेहपान कराने पर **६ दिन** तक इन नियमों का पालन कराना चाहिये। यह बात स्पष्ट रूप से अष्टांगहृदय में बतायी गई

है, यथा—'यान्यहानि पिबेत्तानि तावन्त्यन्यान्यपि त्यजेत्। सर्वकर्मस्वयं प्रायो व्याधिक्षीणेष्वयं क्रमः ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १६ )। यहाँ पर स्नेहपान करते समय और पान कर लेने के बाद पालन करने योग्य नियमों का प्रतिपादन कुछ अधिक रूप में किया है, जैसे—'भोज्योऽन्नं मात्रया पास्यन् श्वः पिबन् पीतवानपि। द्रवोष्णमनभिष्यन्दि नातिस्निग्धमसङ्करम् ॥ उष्णोदकोपचारी स्याद् ब्रह्मचारी क्षपाशयः। व्यायामवेगसंरोधशोकवर्षहिमातपान् ॥ प्रवातयानयानाध्वभाष्यात्यशनसंस्थितीः। नीचात्युच्चोपधानाहःस्वप्नधूमरजांसि च ॥' ( अ. हृ. अ. सू. १६ )। स्नेह पीने के बाद यदि नियमों का उचित रूप में पालन नहीं किया गया तो भयंकर रोग उत्पन्न होते हैं। इसका वर्णन और चिकित्सा निम्न रूप से बताई गई है, यथा—श्लेष्मणा स्नेहमिश्रेण रुध्यते पथि मारुतः। तेनाङ्गमर्दो हृच्छूलं परिकर्त्तश्च जायते ॥ स पानादुष्णतोयस्य प्रागुण्यं स्नेहनादपि। यात्यभिष्यन्दिने स्नेहे कफे च प्रविलायिते ॥ श्लेष्मवातानुलोम्यार्थं तृष्णाघ्नं स्नेहपाचनम्। स्नेहे तस्मादजीर्णेऽपि तोयमुष्णं न दुष्यति ॥ स्वल्पस्नेहं विलेप्यां तु जीर्णे स्नेहे च भोजनम्। मृद्वल्पस्नेहसिद्धेन रूक्षाशीतरसेन वा ॥ उद्गारसंप्रवृत्त्यर्थं स्वल्पमुष्णाम्बु पाययेत्। शोषस्ताल्वोष्ठजिह्वानां क्ष्वेडनं कर्णयोरपि ॥ दीनस्वरत्वं तृष्णा च प्रसेको वदनस्य च। जंघोरूद्वेष्टनं सादो ग्लानिर्हृल्लास एव च ॥ जीर्णे स्याल्लक्षणं स्नेहे परीक्ष्येयं तथापरः।' (चरकोपस्कार)। कुछ पुस्तकों में मूल श्लोक के बाद निम्नलिखित श्लोक अधिक पढ़े गये हैं, जैसे—'प्रकांक्षा लघुताऽङ्गानां वर्चोमूत्रानुलोमता। न क्लमो न च निष्यन्दो न ग्लानिर्न च गौरवम् ॥ न स्नेहगन्धमुद्गारं स्नेहितस्योपजायते। जीर्णे स्याल्लक्षणं स्नेहे तत्परीक्षार्थमुच्यते ॥ उद्गारसंप्रवृत्त्यर्थमल्पमुष्णाम्बु पाययेत्। शुद्धोद्गारविशुद्धिश्च नोद्गारो जायते पुनः। एतदेव शरीरस्य स्नेहभिन्नस्य लक्षणम्।' (चरकोपस्कार)। ये श्लोक **योगीन्द्रनाथसेन** कृत संस्करण से उद्धृत किये गये हैं।

**⁂ मृदुकोष्ठस्त्रिरात्रेण स्निह्यत्यच्छोपसेवया। स्निह्यति क्रूरकोष्ठस्तु सप्तरात्रेण मानवः ॥ ६५ ॥**

**( २०-२१ )** प्रश्न : मृदु और क्रूर कोष्ठ कौन ? ( के मृदुक्रूरकोष्ठाः ), उत्तर—केवल अच्छस्नेह पान करने से मृदुकोष्ठ व्यक्ति तीन दिन में और क्रूरकोष्ठ व्यक्ति सात दिन में स्निग्ध हो जाता है ॥ ६५ ॥

**विमर्श**—संशमन के लिये जो केवल विचारणा-रहित स्नेह का पान कराया जाता है वही स्नेह जिस प्रधान, मध्यम और ह्रस्व मात्रा में मृदुकोष्ठ व्यक्ति को तीन दिन में स्निग्ध करता है वही प्रधान, मध्यम, ह्रस्व स्नेह की मात्रा क्रूरकोष्ठ को सात दिन में स्निग्ध करती है। यहाँ मध्यकोष्ठ का वर्णन नहीं किया गया है किन्तु पीछे के विमर्श के अनुसार यह स्पष्ट है कि इन्हीं मात्राओं के अनुसार चार, पाँच या छः दिन में मध्यकोष्ठ व्यक्ति स्निग्ध हो जाता है।

**⁂ गुडमिक्षुरसं मस्तु क्षीरमुल्लोडितं दधि। पायसं कृशरां सर्पिः काश्मर्यत्रिफलारसम् ॥६६॥**
**द्राक्षारसं पीलुरसं जलमुष्णमथापि वा। मद्यं वा तरुणं पीत्वा मृदुकोष्ठो विरिच्यते ॥६७॥**

मृदुकोष्ठ का लक्षण — गुड़, ईख का रस, दही का पानी, दूध, मथा हुआ दही, खीर, खिचड़ी, घृत, गम्भार, त्रिफला, मुनक्का और पीलु का रस या क्वाथ अथवा गरम जल या नूतन मदिरा पी लेने से ही मृदुकोष्ठ व्यक्ति को विरेचन होने लगता है ॥ ६६-६७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने 'तत्र बहुपित्तो मृदुः स दुग्धेनापि विरिच्यते' यह मृदुकोष्ठ का लक्षण बताया है। आचार्य चरक या सुश्रुत का यह लक्षण अनुमान-ग्राह्य है, इन द्रव्यों के सेवन से यदि विरेचन हो जाता है तो उसे मृदुकोष्ठ व्यक्ति जानना चाहिए।

**⁂ विरेचयन्ति नैतानि क्रूरकोष्ठं कदाचन। भवति क्रूरकोष्ठस्य ग्रहण्यत्युल्बणानिला ॥ ६८ ॥**

क्रूरकोष्ठ का लक्षण — ये ऊपर बताये हुये गुड़, गन्ने का रस आदि द्रव्य क्रूरकोष्ठ वाले

व्यक्तियों को कभी भी विरेचन नहीं कराते हैं क्योंकि क्रूरकोष्ठ वाले पुरुष की ग्रहणी में वायु की अत्यन्त प्रधानता रहती है॥ ६८॥

**विमर्श**—कोष्ठ का विषय स्नातकोत्तर संस्था ( Post Graduate Institute ) में अनुसन्धान का विषय बन सकता है। इस तथ्य का वैज्ञानिक ज्ञान होने पर आधुनिक चिकित्सा-शास्त्र की साहित्य-वृद्धि होगी।

**&उदीर्णपित्ताऽल्पकफा ग्रहणी मन्दमारुता। मृदुकोष्ठस्य तस्मात् स सुविरेच्यो नरः स्मृतः॥**

मृदुकोष्ठ में दोष की प्रधानता — मृदुकोष्ठ व्यक्ति की ग्रहणी में पित्त की प्रधानता होती है, कफ और वायु बहुत अल्प होते हैं इसीलिये वह व्यक्ति सुखपूर्वक विरेचन कराने के योग्य होता है॥ ६९॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पित्त स्वभावतः सर, द्रव और उष्ण होता है। इन गुणों के कारण मल भी द्रव रहता है, इसीलिये सामान्य विरेचन गुण वाले द्रव्यों के सेवन से विरेचन हो जाता है।

**& उदीर्णपित्ता ग्रहणी यस्य चाग्निबलं महत्। भस्मीभवति तस्याशु स्नेहः पीतोऽग्नितेजसा॥**
**स जग्ध्वा स्नेहमात्रां तामोजः प्रक्षारयन् बली। स्नेहाग्निरुत्तमां तृष्णां सोपसर्गामुदीरयेत्॥**
**नालं स्नेहसमृद्धस्य शमायान्नं सुगुर्वपि। स चेत् सुशीतं सलिलं नासादयति दह्यते।**
**यथैवाशीविषः कक्षमध्यगः स्वविषाग्निना॥ ७२॥**

**( २२ )** प्रश्न : अविधिपूर्वक स्नेह-सेवन से उपद्रव ( का व्यापदः ), उत्तर — जिस व्यक्ति की ग्रहणी में पित्त की प्रबलता होती है, जिसकी अग्नि का बल अधिक रहता है यदि वह स्नेह का पान करे तो अग्नि अपने तेज से पान किये गये उस स्नेह को शीघ्र ही भस्म कर देती है। फिर उस स्नेह से तीव्र अग्नि बलवान् होकर स्नेह की मात्रा को पचा कर ओज धातु को निकालती हुई तीव्र रूप से तृष्णा को उत्पन्न करती है। स्नेह से अग्नि के दीप्त हो जाने पर यदि गुरु अन्न का सेवन किया जाय तो भी वह अत्यन्त गुरु अन्न अग्नि को शान्त करने में समर्थ नहीं होता है। यदि प्यास लगने पर उस व्यक्ति को शीतल जल नहीं मिलता है तो उसके शरीर में भयंकर दाह उत्पन्न होता है। जिस प्रकार सूखे तृण के ढेर में रहने वाले विषैले साँप को जब क्रोध हो जाता है तो उसके विषरूपी अग्नि से वह तृण जल जाता है और साँप भी उसी में मर जाता है, वैसे ही तीव्र अग्नि भी मृत्युकारक हो जाती है॥ ७०–७२॥

**विमर्श**—उदाहरण का तात्पर्य यह है कि सूखे तृण में बैठा हुआ साँप जिस प्रकार अपने ही विषरूपी अग्नि के प्रभाव से नष्ट हो जाता है। उसी प्रकार स्नेह से बढ़ी हुई अग्नि शरीर के अन्दर रस-रक्तादि धातुओं का पाचन कर मार डालती है।

**अजीर्णे यदि तु स्नेहे तृष्णा स्याच्छर्दयेद्भिषक्। शीतोदकं पुनः पीत्वा भुक्त्वा रूक्षान्नमुल्लिखेत्॥**

स्नेह के अजीर्ण तथा तृष्णा की चिकित्सा — स्नेह के अजीर्ण होने पर यदि प्यास की अधिकता हो जाय तो वैद्य रोगी को वमन करावे। यदि इस पर भी तृष्णा शान्त न हो तो शीतल जल पिला कर और रूक्ष अन्न खिला कर पुनः वमन करावे॥ ७३॥

**विमर्श**—वमन कराने का तात्पर्य यह है कि स्नेह जो कि पचा नहीं होता है, वह वमन के द्वारा बाहर निकल जाता है। यदि वात-कफ की प्रधानता रहती है और वमन करा देने पर भी तृष्णा की शान्ति नहीं होती तो ज्वार, बाजरा आदि रूक्ष अन्न और शीतल जल पिला कर वमन कराने से वात और कफ की शान्ति हो जाती है। सुश्रुत ने स्नेह के अजीर्ण होने पर गरम जल का पान करा कर वमन कराने का आदेश दिया है, यथा—'एवं चानुपशाम्यन्त्यां स्नेहमुष्णाम्बुना वमेत्।' ( सु. चि. अ. ३१ )। इसका तात्पर्य यह है कि यदि स्नेह के अजीर्ण होने पर समदोष पुरुष है तो गरम जल पिला कर वमन कराना चाहिये और चरक का तात्पर्य वात-

कफप्रधानता में शीतल जल और रूक्ष अन्न खिला कर वमन कराने का है। अष्टांगसंग्रह में यह बात स्पष्ट रूप से बताई गई है, यथा—'अजीर्णे बलवत्यां तु शीतैर्दिह्याच्छिरोमुखम्। छर्दयेत् तदशान्तौ च पीत्वा शीतोदकं पुनः॥ रूक्षान्नमुल्लिखेद्भुक्त्वा नादृश्यां तु कफानिले। समदोषस्य निःशेषं स्नेहमुष्णाम्बुनोद्धरेत्। ततो दोषातिबलतः पूर्वोक्तं च विधिं श्रयेत्॥' (अ. सं. सू. अ. २५)। शीतल जल, रूक्ष अन्न इन दोनों के सेवन से एक साथ कफ और वात की वृद्धि होती है। वमन कराने के पूर्व दोष-वृद्धि ही की जाती है, यथा—'गुणेन वर्धितः श्लेष्मा सुखं वृद्ध्या निपात्यते।' जब इन क्रियाओं के द्वारा वात-कफ की प्रधानता हो जाती है तो वमन के द्वारा उसका निकालना सुगम होता है। कुछ लोग 'उदीर्णपित्ता' का प्रसंग लेकर पित्त-प्रधान में ठंडे जल को पीकर वमन करना चाहिये—ऐसा कहते हैं, पर उनका कथन उचित प्रतीत नहीं होता है क्योंकि पित्त प्रधान होने पर यदि शीतल जल पिलाया जायगा तो उष्ण गुण वाला पित्त शान्त हो जायगा और वमन के द्वारा उसका निकलना कठिन होगा। इसलिये पित्त और समदोष में गर्म जल पिला कर वमन कराना चाहिये। वात-कफप्रधान पुरुष यदि शीतकाल में स्नेह का पान करे और अजीर्ण हो जाय तो उसे भी गर्म जल पीने का विधान है, यथा—'शीते वातकफार्त्तस्य गौरवारुचिशूलकृत्। स्नेहपीतस्य चेत्तृष्णा पिबेदुष्णोदकं नरः॥' (स. चि. अ. ३१)।

*** न सर्पिः केवलं[1] पित्ते पेयं सामे विशेषतः। सर्वं ह्यनुरजेद्देहं[2] हत्वा संज्ञां च मारयेत्॥७४॥**

सामपित्त में अच्छ-सर्पि का निषेध — पित्तजविकार में विशेषकर पित्त के साम होने पर केवल घृत का पान नहीं कराना चाहिये क्योंकि वह सम्पूर्ण शरीर को रँग देता है और ज्ञानवह स्रोतों में जाकर संज्ञा नष्ट कर मार डालता है॥ ७४॥

**विमर्श**—साम पित्त—आमदोष के साथ मिले हुए पित्त को साम कहा जाता है। जठराग्नि की दुर्बलता से यदि रस धातु का ठीक रूप में पाचन नहीं होता है और दूषित हुआ वह रस आमाशय में चला जाय तो उसे 'आम' कहते हैं। यह आम जब पित्त से सम्बन्ध करता है तो उसे साम पित्त कहते हैं, इसका लक्षण—'दुर्गन्धहरितं श्यावं पित्तमम्लं स्थिरं गुरु। अम्लिकाकण्ठहृद्दाहकरं सामं विनिर्दिशेत्॥' (मधुकोष)। सामदोष में पाचन का प्रयोग किया जाता है। घृत पित्त का शमन करने वाला है। यदि निरामपित्त में केवल घृत का प्रयोग किया जायगा तो वह पित्त को शान्त करने की चेष्टा करेगा किन्तु सामावस्था में यदि पित्त को शान्त करने की चेष्टा की जाती है तो वह भयंकर उपद्रव करने वाला हो जाता है। इसी आशय से कहा गया है 'भेषज्यमामदोषस्य भूयो ज्वलयति ज्वरम्।' (माधवनिदान ज्वर०) तथा 'स्वेद्यमामज्वरं प्राज्ञः कोऽम्भसा परिषिञ्चति। प्रसुप्तं कृष्णसर्पं हि यः कराग्रेण संस्पृशेत्॥' (भावप्रकाश ज्वर०)। तात्पर्य यह है कि सामदोष में उस दोष को दूर करने की औषधि नहीं दी जाती है किन्तु पाचन की औषधि दी जाती है। इसीलिये साम वायु से होने वाले ऊरुस्तम्भ में वातनाशक तैल का प्रयोग नहीं किया जाता, यदि अज्ञानतावश तैल का प्रयोग किया गया तो वायु की वृद्धि हो जाती है और फलस्वरूप वेदना की भी वृद्धि हो जाती है। इसलिये केवल घृत का सामपित्त में निषेध किया है पर निरामपित्त में केवल घृत का पान किया जाता है। सामपित्त में यदि घृत का प्रयोग करना हो तो सामपित्तघ्न द्रव्यों से संस्कार कर उसे दिया जा सकता है क्योंकि संस्कार के अनुसार घृत में अन्य गुणों का आधान हो जाता है, यथा—'एभ्यश्चैवोत्तमं सर्पिः संस्कारस्यानुवर्तनात्' (च. सू. अ. १३)।

उपर्युक्त श्लोक में शरीर के रंजन का अभिप्राय Jaundice माना जा सकता है। क्योंकि स्नेह-

१. केवलमसंस्कृतम्। केवले' ग. २. 'ह्यनुचरेद्देहम्' ग.। 'अनुरजेत्' यो.।

पाचन तथा यकृत् का सम्बन्ध घनिष्ठ है तथा यकृद्दोष होने पर कामला ( Jaundice ) होना सम्भव है।

ॐ तन्द्रा[1] सोत्क्लेश आनाहो ज्वरः स्तम्भो विसंज्ञता।
कुष्ठानि कण्डूः पाण्डुत्वं शोफार्शांस्यरुचिस्तृषा ॥ ७५ ॥
जठरं ग्रहणीदोषः स्तैमित्यं वाक्यनिग्रहः। शूलमामप्रदोषाश्च जायन्ते[2] स्नेहविभ्रमात् ॥७६॥

स्नेह-व्यापद ( उपद्रव ) की गणना [ Complications in Oleation Therapy ] — तन्द्रा, जी मचलाना ( Nausea ), उदर में आनाह, ज्वर ( Fever ), अंगों में जकड़ाहट, ज्ञान-शून्यता, कुष्ठ, खुजली (Itching), पाण्डु रोग (Anaemia), शोथ (Oedema), अर्श ( Piles ), अरुचि ( Annorexia ), तृष्णा, उदररोग, ग्रहणीदोष ( ग्रहणी, संग्रहणी, घटीयंत्ररोग ), स्तैमित्य, बोली का बन्द हो जाना, उदरशूल, आम दोष ( अलसक, विलम्बिका, विसूचिका, आदि होना ) ये रोग स्नेह के अविधिसेवन से होते हैं ॥ ७५–७६ ॥

ॐ तत्राप्युल्लेखनं शस्तं स्वेदः कालप्रतीक्षणम्। प्रति प्रति व्याधिबलं बुद्ध्वा स्रंसनमेव च ॥७७॥
तक्रारिष्टप्रयोगश्च रूक्षपानान्नसेवनम्। मूत्राणां त्रिफलायाश्च स्नेहव्यापत्तिभेषजम् ॥ ७८ ॥

**(२३)** प्रश्न : अविधि-स्नेह-सेवन से उत्पन्न उपद्रवों ( व्यापद ) की चिकित्सा ( सिद्ध्यश्च काः ), उत्तर — स्नेहजन्य सभी प्रकार के उपद्रवों में वमन कराना, स्वेद कराना, समय की प्रतीक्षा कराना और प्रत्येक पुरुष के बल और व्याधि के बल को देखकर विरेचन का प्रयोग कराना, तक्रारिष्ट का प्रयोग कराना, रूक्ष अन्न और पेय पदार्थों का सेवन कराना, मूत्रों का प्रयोग और त्रिफला का सेवन कराना, इससे अविधि स्नेह से उत्पन्न उपद्रवों को शान्ति हो जाती है ॥ ७७–७८ ॥

ॐ अकाले चाहितश्चैव मात्रया न च योजितः। स्नेहो मिथ्योपचाराच्च व्यापद्येतातिसेवितः ॥७९॥

स्नेह-सेवन से उपद्रव होने में हेतु — अकाल में स्नेह पीने से, जिस मनुष्य के लिये या जिस रोग में जो स्नेह लाभकारी नहीं है उसका सेवन करने से, मात्रापूर्वक स्नेह का सेवन न करने से और स्नेह-सेवन में बताये हुये नियमों का पालन न करने से तथा बताये हुये समय से अधिक समय तक स्नेह-सेवन करने से उपद्रव हो जाते हैं ॥ ७९ ॥

ॐ स्नेहात् प्रस्कन्दनं[3] जन्तुस्त्रिरात्रोपरतः पिबेत्। स्नेहवद्[4] द्रवमुष्णं च त्र्यहं भुक्त्वा रसौदनम् ॥

**(२४)** प्रश्न : संशोधन के लिये स्नेह पीने में आचार ( अच्छे संशोधने चैव स्नेहे का वृत्तिरिष्यते ), उत्तर — स्नेह पी लेने के बाद तीन दिन तक पुरुष विश्राम करे और इस तीन दिन में स्नेह से मिश्रित द्रव, उष्ण मांसरस और भात का सेवन कर विरेचन औषध का सेवन करे ॥ ८० ॥

**विमर्श**—विरेचन के पहले स्नेहन करना आवश्यक होता है। जिस दिन सम्यक् स्निग्ध का लक्षण शरीर में उत्पन्न हो जाय उसी दिन स्नेह-सेवन का त्याग कर तीन दिन तक स्नेह मिले हुये द्रव उष्ण मांसरस के साथ भात खिलाने के बाद विरेचन का प्रयोग कराना चाहिये। यह समय की प्रतीक्षा और भोजन, कफ के उत्क्लेश की शान्ति लिये किया जाता है। कफ के उत्क्लेश हो जाने से विरेचन विधिवत् नहीं होता है, यथा—'विरिच्यते मन्दकफस्तु सम्यक्' तथा 'रसैस्तथा जांगलजैः सयूषैः स्निग्धः कफावृद्धिकरैर्विरेच्यः' ( सि. स्था. अ. १ )।

---

१. 'तन्द्रीरुत्क्लेश' इति ग.। २. 'शूलमामप्रदोषश्च जायते' ग.।
३. प्रस्कन्दनं विरेचनम्। 'प्रस्कन्दनः' ग.।
४. स्नेहं च द्रवमुष्णं च' ग.। क. 'स्यात्तु संशोधनार्थाय' न.।

**❀ एकाहोपरतस्तद्वद्भुक्त्वा प्रच्छर्दनं पिबेत् ।**

वमन के लिये स्नेह प्रयोग करने पर आचार — स्नेह पीने के एक दिन बाद द्रव, उष्ण मांस रस और भात खिला कर वमन कराना चाहिये।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि सम्यक् स्निग्ध हो जाने पर द्रव, स्निग्ध, मांसरस और भात एक दिन तक खिलाकर दूसरे दिन वमन कराना चाहिये, ऐसा करने से कफ का उत्क्लेश हो जाता है और कफ का उत्क्लेश होने से वमन सुगमता से हो जाता है, कहा भी है कि—'कफोत्तरश्छर्दयति ह्यदुःखम्' ( सि. स्था. अध्याय १ )। अष्टाङ्गसंग्रह में स्नेहन के बाद वमन और विरेचन करने के लिये एक दिन और तीन दिन का ही व्यवधान माना है, यथा—'स्निग्धद्रवोष्णधन्वोत्थरसभुक् स्वेदमाचरेत् । स्निग्धस्त्र्यहं स्थितः कुर्याद्विरेकं वमनं पुनः ॥ एकाहं दिनमन्यच्च कफमुत्क्लेश्य तत्करैः । तिलमाषदधिक्षीरगुडमत्स्यरसादिभिः ॥' ( अ. सं. सू. अ. २५ )।

**❀ स्यात्त्वसंशोधनार्थीये[1] वृत्तिः स्नेहे विरिक्तवत्**

संशमन स्नेह पीने में आचार — संशमन करने के लिये सेवन किये हुये स्नेह में विरेचन किये हुये पुरुष के समान ही आचार-विधि है ॥ ८१ ॥

**विमर्श**—संशमन के लिये जो स्नेह प्रयुक्त होता है उसमें सम्यक् विरेचन किये हुये पुरुष के समान ही आहार-विहार का पालन किया जाता है। यद्यपि वमन और विरेचन के ठीक प्रयोग होने पर समान रूप से ही आहार-विहार का विधान है पर विशेषता यह है कि वमन कराने पर धूमपान के द्वारा बचे हुये कफ का निर्हरण किया जाता है। पर विरेचन कराने के बाद धूमपान नहीं कराया जाता। स्नेहपान करने पर भी धूमपान नहीं करना चाहिये किन्तु वमन-विरेचन में सामान्यतः जो पेया-विलेपी आदि का प्रयोग होता है वह किया जाता है। धूमपान विधि में 'न मद्यदुग्धे पीत्वा च न स्नेहम्' अर्थात् मदिरा, दूध और स्नेह पीने के बाद धूम्रपान नहीं करना चाहिये, इस नियम के अनुसार भी स्नेहपान में धूम का परित्याग किया जाता है।

**❀स्नेहद्विषः स्नेहनित्या मृदुकोष्ठाश्च ये नराः । क्लेशासहा मद्यनित्यास्तेषामिष्टा विचारणा ॥**

**( २५ )** प्रश्न : विचारणा के योग्य पुरुष ( विचारणाः केषु योज्या विधिना केन तत् प्रभो ), उत्तर — जो व्यक्ति स्नेह से द्वेष रखता हो, जो सदा स्नेह का सेवन करते हों, जिस पुरुष का कोष्ठ मृदु हो, जो व्यक्ति क्लेश को सहने में असमर्थ हो, जो व्यक्ति प्रतिदिन मदिरा पीने वाला हो उनके लिये विचारणा का प्रयोग उत्तम है ॥ ८२ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी विचारणा का प्रयोग इन्हीं लोगों के लिये किया है और विशेष कर सुकुमार, कृश, वृद्ध, बालक, प्यास से पीड़ित मनुष्यों के लिये तथा सामान्यतः सभी व्यक्तियों के लिये गर्मी के दिनों में अन्न के साथ स्नेह का सेवन करने का उपदेश है। सुश्रुत ने 'भक्त' शब्द का प्रयोग किया है भक्त का अर्थ भोजन होता है अर्थात् किसी भी खाद्य पदार्थ में मिला कर स्नेह का प्रयोग किया जा सकता है।

**लावतैत्तिरमायूरहांसवाराहकौक्कुटाः । गव्याजौरभ्रमात्स्याश्च रसाः स्युः स्नेहने हिताः॥८३॥**

विचारणा की विधि — लाव पक्षी, तीतर, मोर, हंस, सूअर, मुर्गा, गौ, बकरी, भेड़ और मछली इनके मांसों का रस स्नेहन कराने में हितकर होता है ॥ ८३ ॥

**यवकोलकुलत्थाश्च स्नेहाः सगुडशर्कराः । दाडिमं दधि सव्योषं रससंयोगसंग्रहः ॥ ८४ ॥**

स्नेहनार्थ रसों में मिलाने योग्य द्रव्य — जौ, बेर, कुलथी, स्नेह ( घी-तैल, वसा, मज्जा ),

---

१. 'स्यात्तु संशोधनार्थीय' ग.।

गुड़, चीनी, खट्टे अनार का रस, दही, सोंठ, मरिच, पिप्पली, संक्षेप में इन द्रव्यों का संयोग रसों के साथ किया जाता है ॥ ८४ ॥

**स्नेहयन्ति तिलाः पूर्वं जग्धाः सस्नेहफाणिताः। कृशराश्च बहुस्नेहास्तिलकाम्बलिकास्तथा ॥**

स्नेहन विधि — भोजन के पहले स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) के साथ राब खाकर तिल, अधिक स्नेह मिलाकर खिचड़ी, तिल-काम्बलिक खाने से शीघ्र ही स्नेहन होता है ॥ ८५ ॥

**फाणितं शृङ्गवेरं च तैलं च सुरया सह। पिबेद्रूक्षो भृतैर्मांसैर्जीर्णेऽश्नीयाच्च भोजनम् ॥ ८६ ॥**

रूक्ष पुरुषों का स्नेहन — मदिरा के साथ राब, सोंठ, तिल तैल मिलाकर सेवन करे। जब स्नेह पच जाय तो भुने हुये मांस के साथ भोजन करने से रूक्ष मनुष्यों का स्नेहन हो जाता है ॥ ८६ ॥

**तैलं सुराया मण्डेन वसां मज्जानमेव वा। पिबन् सफाणितं क्षीरं नरः स्निह्यति वातिकः ॥**

वातप्रधान पुरुषों का स्नेहन — मदिरा के मंड के साथ तैल, वसा, मज्जा का सेवन अथवा दूध में राब मिला कर पीने से वातप्रधान पुरुषों का स्नेहन हो जाता है ॥ ८७ ॥

**धारोष्णं स्नेहसंयुक्तं पीत्वा सशर्करं पयः। नरः स्निह्यति पीत्वा वा सरं दध्नः सफाणितम् ॥**

और भी: धारोष्ण दूध में स्नेह ( घृत, तैल, वसा, मज्जा ) और चीनी मिला कर पीने से या दही की मलाई में राब मिलाकर पीने से मनुष्य का स्नेहन हो जाता है ॥ ८८ ॥

**॥ पाञ्चप्रसृतिकी पेया पायसो माषमिश्रकः। क्षीरसिद्धो बहुस्नेहः स्नेहयेदचिरान्नरम् ॥८९॥**

सद्यः ( शीघ्र ) स्नेहन विधि — पाञ्चप्रसृतिकी नाम की पेया और दूध में सिद्ध की हुई चावल की खीर जिसमें उड़द मिलाया गया हो, जिसमें अधिक मात्रा में घृत मिलाया गया हो, इसका सेवन करने से शीघ्र ही मनुष्य का स्नेहन होता है ॥ ८९ ॥

**विमर्श**—पाञ्चप्रसृतिकी नाम की पेया का निर्माण अग्रिम श्लोक से स्पष्ट है। यहाँ 'अचिरात्' का अर्थ सद्यःस्नेहन से है। अच्छपान से स्नेहन विधि में कम से कम तीन दिन में स्नेहन हो जाता है—ऐसा कहा गया है। विचारणा में स्नेहन होने का कोई निश्चित दिन नहीं बताया है फिर भी यहाँ सद्यः स्नेहन का जो उल्लेख किया गया है, उससे यह समझना चाहिये कि तीन दिन में स्नेहन हो जाता है।

**॥ सर्पिस्तैलवसामज्जातण्डुलप्रसृतैः शृता[1]। पाञ्चप्रसृतिकी पेया पेया स्नेहनमिच्छता ॥९०॥**

पाञ्चप्रसृतिकी पेया — घृत, तैल, वसा, मज्जा और चावल एक-एक प्रसृत लेकर बनाई हुई पेया का नाम 'पाञ्चप्रसृतिकी पेया' है। इसे शरीर का स्नेहन चाहने वाले पुरुषों को पीना चाहिये ॥ ९० ॥

**( शौकरो वा रसः स्निग्धः सर्पिर्लवणसंयुतः। पीतो द्विर्वासरे यत्नात् स्नेहयेदचिरान्नरम् ॥१॥)**

( प्रभूत घृत से बनाये हुए सूअर के मांसरस में घृत और नमक मिलाकर दिन में दो बार पीने से मनुष्यों का शीघ्र ही स्नेहन होता है ॥ १ ॥ )

**विमर्श**—यह श्लोक चक्रोपस्कार में प्रक्षेप के रूप में पढ़ा गया है।

**॥ ग्राम्यानूपौदकं मांसं गुडं दधि पयस्तिलान्। कुष्ठी शोथी प्रमेही च स्नेहने न प्रयोजयेत् ॥**

स्नेहनार्थ कुछ द्रव्यों का विशिष्ट रोगों में निषेध — कुष्ठ, शोथ तथा प्रमेह से पीडित रोगियों को ग्राम्य, आनूप और जलीय जीवों का मांस, गुड़, दही, दूध और तिल का प्रयोग स्नेहन करने के लिये नहीं करना चाहिये ॥ ९१ ॥

**॥ स्नेहैर्यथार्हं तान् सिद्धैः स्नेहयेदविकारिभिः। पिप्पलीभिर्हरीतक्या सिद्धैस्त्रिफलयाऽपि वा॥**

कुष्ठादि रोगों में स्नेहन विधि — उपर्युक्त कुष्ठ, शोथ तथा प्रमेह रोग में तत्तद्रोगोचित घृत

---

१. 'कृता' ग.।

आदि स्नेहों एवं तत्तद् रोगों में विकार न पैदा करने वाली लाभप्रद ओषधियों से सिद्ध स्नेहों से स्नेहन करना चाहिये। अथवा पिप्पली, हर्रे या त्रिफला से पकाये हुये स्नेह से स्नेहन करना चाहिए ॥ ९२ ॥

**विमर्श**—पिप्पली, हर्रे तथा त्रिफला के कल्क और क्वाथ से सिद्ध किये हुये स्नेह का प्रयोग कुष्ठ, शोथ और प्रमेह में करने को बताया है। श्री **चक्रपाणि** ने 'केचित्' का मत दे कर पिप्पली के कल्क और क्वाथ से सिद्ध घृत कुष्ठ रोग में, हर्रे के क्वाथ और कल्क से सिद्ध स्नेह शोथ रोग में, त्रिफला के कल्क और क्वाथ से सिद्ध स्नेह प्रमेह रोग में स्नेहन करने के लिये बताया है। **श्रीगङ्गाधर** ने पिप्पली, हर्रे तथा त्रिफला के क्वाथ-कल्क से सिद्ध स्नेह ये तीन योग बताये हैं पर इनका क्रमिक प्रयोग न बता कर सामान्यतः तीनों का प्रयोग तीनों रोगों में किया है।

**द्राक्षामलकयूषाभ्यां दध्ना चाम्लेन साधयेत्। व्योषगर्भं[1] भिषक् स्नेहं पीत्वा स्निह्यति तं नरः॥**

विचारणा-विधि — सोंठ, पिप्पली और मरिच के कल्क और मुनक्का, आँवला इन दोनों के यूष ( क्वाथ ) और खट्टी दही के द्वारा स्नेह का पाक वैद्य करायें। उस स्नेह को पीकर मनुष्य शीघ्र ही स्निग्ध हो जाता है ॥ ९३ ॥

**यवकोलकुलत्थानां रसाः क्षारः[2] सुरा दधि। क्षीरं सर्पिश्च[3] तत्सिद्धं स्नेहनीयं घृतोत्तमम् ॥**

विचारणा विधि — यव, बेर और कुल्थी के क्वाथ, मदिरा, दही और दूध एवं क्षार (यवक्षार) द्वारा सिद्ध किया गया घृत स्नेहन करने में उत्तम माना गया है ॥ ९४ ॥

**विमर्श**—वृद्ध वाग्भट ने भी इस घृत को इसी रूप में पढ़ा है, यथा—'यवकोलकुलत्थाम्बुक्षार-क्षीरसुरादधि। घृतं च सिद्धं तुल्यांशं सद्यः स्नेहनमुच्यते॥' ( अ. सं. सू. अ. २५ ) और सुश्रुत ने इस घृत को विशेष रूप से स्पष्ट किया है, यथा—'यवकोलकुलत्थानां क्वाथो भागत्रयान्वितः। पयोदधिसुराक्षारघृतभागैः समन्वितः॥ सिद्धमेतैर्घृतं पीतं सद्यः स्नेहनमुच्यते। राज्ञे राजसमेभ्यो वा देयमेतद् घृतोत्तमम्॥' ( सु. चि. अ. ३१ )।

**तैलमज्जवसासर्पिर्बदरत्रिफलारसैः। योनिशुक्रप्रदोषेषु साधयित्वा प्रयोजयेत् ॥ ९५ ॥**

विचारणा विधि — तैल, मज्जा, वसा और घृत इन चारों स्नेहों को बेर और त्रिफला के क्वाथ से सिद्धकर योनि-व्यापत् और शुक्रदोष में प्रयोग करना चाहिए ॥ ९५ ॥

**ॐ गृह्णात्यम्बु यथा वस्त्रं प्रस्रवत्यधिकं यथा। यथाग्निर्जीर्यति स्नेहस्तथा स्रवति चाधिकः[4]॥९६॥**
**यथा चाक्लेद्य[5] मृत्पिण्डमासिक्तं त्वरया जलम्। स्रवति स्रंसते स्नेहस्तथा त्वरितसेवितः॥९७॥**

शीघ्र स्नेहन तथा अतिस्नेहन के दोष के बारे में उपमा — यदि शीघ्रतापूर्वक अतिमात्रा में स्नेह का सेवन किया जाय तो जिस प्रकार सूखे वस्त्र को जल से भिगोया जाय तो जितने जल से कपड़ा भीग जाता है उतना जल कपड़ा ग्रहण कर लेता है और अधिक जल उससे चू कर बाहर निकल जाता है। उसी प्रकार अधिक मात्रा में स्नेह का सेवन करने पर जितने स्नेह का पाचन करने में जठराग्नि समर्थ होती है उतने स्नेह को पचा देती है और अधिक स्नेह को बिना पचाए गुदामार्ग से वायु द्वारा बाहर कर देती है। अथवा एक मिट्टी के ढेले के ऊपर शीघ्रता से जल छोड़ा जाय तो वह जल ढेले को पूर्ण रूप से गीला न कर शीघ्र उस पर से बाहर गिर जाता है। उसी प्रकार शीघ्रता से सेवन किया गया स्नेह शरीर को पूर्ण रूप से स्निग्ध न कर बाहर निकल जाता है ॥ ९६-९७ ॥

---

१. व्योषगर्भं त्रिकटुकल्कयुक्तम्। २. 'क्षीरम्' इति पा०।
३. 'क्षारः सर्पिश्च' इति पा.। ४. 'तथाऽग्निर्जीर्यति स्नेहं तथा स्रवति चाधिकम्' ग.।
५. 'वाऽक्लेद्य' ग.।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अग्नि के अनुसार स्नेह की मात्रा ली गई तो उसे जठराग्नि पकाकर स्नेहों के गुणों का आधान शरीर में कर देती है। किन्तु जठराग्नि के बल से अधिक मात्रा में स्नेह का सेवन किया गया हो तो विना पचे बाहर आ जाता है तथा शरीर का स्नेहन शीघ्र हो जाय अतः शीघ्रतावश एक ही दिन में अधिक मात्रा से स्नेह का सेवन किया जाय तो मिट्टी के ढेले के समान विना स्नेहन किये स्नेह बाहर निकल जाता है।

**७ लवणोपहिताः स्नेहाः स्नेहयन्त्यचिरान्नरम् । तद्ध्यभिष्यन्द्यरूक्षं च सूक्ष्ममुष्णं व्यवायि च ॥**

सलवण स्नेह का गुण — नमक अभिष्यन्दि, अरूक्ष ( स्निग्ध ), सूक्ष्म, उष्ण और व्यवायी होता है अतः नमक के साथ स्नेहों का प्रयोग करने पर मनुष्य को यह स्नेह शीघ्र ही स्नेहन करता है ॥ ९८ ॥

**विमर्श**—नमक अभिष्यन्दी है अर्थात् स्रोतों में स्राव उत्पन्न करता है तथा वह रूक्ष नहीं है ( क्योंकि जो वस्तु रूक्ष होगी वह स्नेहनार्थ प्रयुक्त नहीं हो सकती है ), सूक्ष्म होने के कारण स्नेह के साथ युक्त होकर शरीर के सूक्ष्मातिसूक्ष्म प्रदेश में भी प्रवेश कर जाता है। उष्ण होने से स्नेहों का पाचन करने में समर्थ होता है। व्यवायी होने से पहले सम्पूर्ण शरीर में स्नेहों को फैलाकर बाद में उसको पाचन क्रिया शरीर में कराता है। इन कारणों से नमक के साथ सेवन किया गया स्नेह शीघ्र ही मनुष्य का स्नेहन करता है।

**७ स्नेहमग्रे प्रयुञ्जीत ततः स्वेदमनन्तरम् । स्नेहस्वेदोपपन्नस्य संशोधनमथेतरत्[1] ॥ ९९ ॥**

पूर्व कर्म ( स्नेहन-स्वेदन ) तथा संशोधन कर्म का आपसी क्रम — संशोधन क्रिया करना आवश्यक हो तो सर्वप्रथम स्नेह का प्रयोग करना चाहिए, जब स्नेहन क्रिया उचित रूप में हो जाय तब स्वेद का प्रयोग करना चाहिए, स्नेहन और स्वेदन क्रिया के ठीक-ठीक रूप में हो जाने पर संशोधन क्रिया अथवा शमन क्रिया का प्रयोग करना चाहिए ॥ ९९ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**स्नेहाः स्नेहविधिः कृत्स्नव्यापत्सिद्धिः सभेषजा ।**
**यथाप्रश्नं भगवता व्याहृतं चान्द्रभागिना ॥ १०० ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने कल्पनाचतुष्के**
**स्नेहाध्यायो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस स्नेहाध्याय में, स्नेह, स्नेहों के सेवन करने की सम्पूर्ण विधि, स्नेहों के अविधि से सेवन करने में व्यापत्ति ( उपद्रव ) और औषधों के साथ उसकी सिद्धि जैसा प्रश्न अग्निवेश ने किया था उसके अनुसार भगवान् चान्द्रभागि पुनर्वसु ने उत्तर दिया है ॥ १०० ॥

**विमर्श**—पुनर्वसु की माता का नाम चन्द्रभागा था अतः चन्द्रभागा से उत्पन्न पुनर्वसु को चान्द्रभागि कहा जाता है। अग्निवेश ने इस अध्याय में स्नेहकर्मविषयक २५ प्रश्न किये हैं।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में
कल्पनाचतुष्कविषयक 'स्नेह' नामक तेरहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

---

१. 'संशोधनमनन्तरम्' यो०

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः

**अथातः स्वेदाध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद स्वेद नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—स्नेहन के बाद स्वेदन करना चाहिए यह बात पूर्व के अध्याय में बता चुके हैं, यथा—'स्नेहमग्रे प्रयुञ्जीत ततः स्वेदमनन्तरम्'। अतः स्नेहन के बाद स्वेदन की विधियों का निर्देश करने के लिए यह स्वेदाध्याय का प्रारम्भ किया गया है।

**ॐअतः स्वेदाः प्रवक्ष्यन्ते यैर्यथावत्प्रयोजितैः। स्वेदसाध्याः प्रशाम्यन्ति गदा वातकफात्मकाः॥**

## ( १ ) स्वेदन ( Sudation ) सम्बन्धी सामान्य चर्चा

स्वेदन से लाभ — अब स्नेहन के बाद स्वेदन क्रिया का वर्णन करेंगे जिनके विधिवत् प्रयोग से स्वेद क्रिया से शान्त होने वाले वात-कफ के रोग शान्त हो जाते हैं ॥ ३ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'वातकफात्मकाः' इस शब्द की व्याख्या व्यस्त और समस्त दोनों पक्ष से की जाती है। व्यस्त पक्ष में—वात रोगों में और कफ रोगों में, समस्त पक्ष में—वात-कफजन्य रोगों में स्वेदन करना चाहिए। इसी अध्याय के आठवें श्लोक में बताया जायगा—'वातश्लेष्मणि वाते वा कफे वा स्वेद इष्यते।' वात शीतल होता है और स्वेद उष्ण होता है अतः स्वेद वात को दूर करता है। कफ सौम्य होता है। स्वेद आग्नेय होता है अतः आग्नेय स्वेद सौम्य कफ का नाश करता है, अतः वात, कफ या वातकफज रोगों में स्वेद का प्रयोग किया जाता है।

सुश्रुत प्रबल वात-कफ के साथ अल्पमात्रा में यदि पित्त का सम्बन्ध होता है तब द्रव स्वेद करने का आदेश देते हैं। उनका कहना है कि द्रव को अधिक गरम करके स्वेद में जो प्रयोग किया जाता है वह गरम होने से वात और कफ तथा द्रव होने से पित्त को शान्त करता है।

**ॐ स्नेहपूर्वं प्रयुक्तेन स्वेदेनावजितेऽनिले। पुरीषमूत्ररेतांसि न सज्जन्ति कथंचन ॥ ४ ॥**

स्नेहन क्रिया के बाद स्वेदन करने से लाभ — स्नेहन क्रिया करने के बाद स्वेदन क्रिया से वातदोष दूर कर लेने पर मल, मूत्र, शुक्र ये शरीर में किसी प्रकार रुकते नहीं हैं ॥ ४ ॥

**ॐ शुष्काण्यपि हि काष्ठानि स्नेहस्वेदोपपादनैः। नमयन्ति यथान्यायं किं पुनर्जीवतो नरान्॥**

स्वेदन की प्रशंसा में उपमा — जब सूखे हुए काष्ठ को भी विधिपूर्वक स्नेहन और स्वेदन करने के बाद अपनी इच्छानुसार जिधर चाहे उधर घुमाया जा सकता है तो क्या जीवधारी पुरुष का स्नेहन और स्वेदन करने के बाद अपनी इच्छानुसार यथास्थान नहीं घुमाया जा सकता है? अर्थात् अवश्य ही घुमाया जा सकता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि बिना स्नेहन-स्वेदन किये यदि संशोधन किया जाय तो दोष निकल नहीं पाते हैं फलतः वे अपने आश्रय को नष्ट-भ्रष्ट कर देते हैं। स्नेहन और स्वेदन से दोष निकल कर या कोमल होकर अन्य स्थान से अपने स्थान पर चले आते हैं और संशोधन के द्वारा सुगमतापूर्वक बाहर निकल जाते हैं। उदाहरण के लिए यहाँ सूखी लकड़ी को लिया गया है। यदि बाँस का डण्डा टेढ़ा होता है तो तैल लगा कर आग पर सेक कर उसे सीधा कर दिया जाता है या सीधे बाँस के डण्डे को टेढ़ा करना होता है तो तैल लगा कर, सेंक कर टेढ़ा कर लिया जाता है क्योंकि इस क्रिया से वह कोमल हो जाता है। उसी प्रकार शरीर का स्नेहन-स्वेदन करने से

उसमें और दोषों में कोमलता आ जाती है। सुश्रुत ने—'स्नेहस्वेदावनभ्यस्य यस्तु संशोधनं पिबेत्। दारुशुष्कमिवानामे देहस्तस्य विशीर्यते॥ स्नेहस्वेदप्रचलिता रसैः स्निग्धैरुदीरिताः। दोषाः कोष्ठगता जन्तोः सुखा हर्तुं विशोधनैः॥' (सु. चि. अ. ३३)। अर्थात् बिना स्नेहन-स्वेदन किये जो व्यक्ति संशोधन की औषधि पीता है उसका शरीर जैसे सूखी लकड़ी को टेढ़ा किया जाता है और वह टूट जाती है वैसे टूट जाता है और स्निग्ध रसों के द्वारा प्रेरित, स्नेह-स्वेद के द्वारा प्रचलित दोष जब कोष्ठ में आ जाते हैं तो सुखपूर्वक संशोधन औषधों के द्वारा सुगमता से निकाले जाते हैं।

**रोगर्तुव्याधितापेक्षो नात्युष्णोऽतिमृदुर्न च। द्रव्यवान् कल्पितो देशे स्वेदः कार्यकरो मतः॥**

सफल स्वेदन के आधार — रोग, ऋतु और रोगी के बल और अबल का विचार कर, न अधिक गरम और न अधिक मृदु स्वेद, दोष के अनुसार उचित द्रव्यों से कल्पना बना कर जिस शरीर प्रदेश में, जिस प्रकार, जितना स्वेद करना उचित हो उतनी ही मात्रा में स्वेद करने से लाभ होता है॥ ६॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि बिना नियम स्वेद करने से लाभ नहीं होता है किन्तु विधिपूर्वक दोषानुसार द्रव्यों से रोग, ऋतु और रोगी के बल के अनुसार न गरम, न अधिक मृदु स्वेद करना लाभकारी होता है। देश का तात्पर्य यह है कि शरीर प्रदेश के भिन्न भिन्न स्थानों में भिन्न भिन्न प्रकार से स्वेद किया जाता है; जैसा कि आगे १० वें श्लोक में बताया गया है।

**व्याधौ शीते शरीरे च महान् स्वेदो महाबले। दुर्बले दुर्बलः स्वेदो मध्यमे मध्यमो हितः॥**

स्वेद के तीन भेद (महान्, मध्यम तथा दुर्बल) — रोग के बलवान होने पर, शीतकाल होने पर, और शरीर के बलवान होने पर महास्वेद किया जाता है और दुर्बल व्यक्ति में, दुर्बल रोग होने पर और अल्प शीत पड़ने पर, दुर्बल (मृदु) स्वेद करना चाहिए। रोग के मध्यम होने पर, मध्य बल होने पर और साधारण शीत रहने पर मध्यम स्वेद करना चाहिए॥ ७॥

**विमर्श**—यहाँ रोग, ऋतु और शारीरिक बल के अनुसार तीन प्रकार का स्वेद बताया गया है। स्वेद देश-भेद से और दोष के अनुसार भी तीन तरह का होता है जिसका उल्लेख आगे किया जायगा।

**वातश्लेष्मणि वाते वा कफे वा स्वेद इष्यते। स्निग्धरूक्षस्तथा स्निग्धो रूक्षश्चाप्युपकल्पितः॥**

स्वेद के दो भेद (स्निग्ध तथा रूक्ष) — वात-कफजन्य रोगों में स्निग्ध और रूक्ष, वातजन्य विकार में स्निग्ध और कफजन्य विकार में रूक्ष द्रव्यों से बनाया हुआ स्वेद करना चाहिए॥ ८॥

**विमर्श**—यहाँ दोष के अनुसार स्निग्ध-रूक्ष, स्निग्ध और रूक्ष द्रव्यों द्वारा कल्पित ये तीन स्वेद बताये गये हैं।

**आमाशयगते वाते कफे पक्वाशयाश्रिते। रूक्षपूर्वो हितः स्वेदः स्नेहपूर्वस्तथैव च॥ ९॥**

आमाशय तथा पक्वाशयगत दोषों में स्वेद विधि — आमाशय में यदि वायु कुपित हो तो रूक्ष द्रव्यों के द्वारा स्वेद करा कर बाद में स्निग्ध द्रव्यों द्वारा स्वेदन कराना चाहिए। यदि पक्वाशय में कफ कुपित हो तो पहले स्निग्ध द्रव्यों द्वारा स्वेद कराने के बाद रूक्ष द्रव्यों से स्वेदन कराना चाहिए॥ ९॥

**विमर्श**—यहाँ शरीर-प्रदेश के अनुसार दो प्रकार का स्वेद बताया गया है। आमाशय कफ का स्थान है, आमाशय में विकृत कफ को शान्त करने के लिए पहले रूक्ष स्वेद कराया जाता है। जब स्थानीय दोष शान्त हो जाता है तो आगन्तुक वात को नष्ट करने के लिए स्निग्ध स्वेदन किया जाता है। इसी प्रकार पक्वाशय वात का स्थान है। पहले उसे दूर करने के लिए स्निग्ध

स्वेदन किया जाता है स्थानीय दोष के शान्त होने पर आगन्तुक दोष कफ को दूर करने के लिए रूक्ष स्वेद कराया जाता है। बताया भी है—'आगन्तुं समये दोषं स्थानिनं प्रतिकृत्य च।' ( अ. हृ. सू. १३ )। वृद्धवाग्भट में भी स्थान के अनुसार इसी प्रकार का स्वेद बताया है—'आमाशयगते वायौ कफे पक्वाशयाश्रिते। रूक्षपूर्वं तथा स्नेहपूर्वं स्थानानुरोधतः॥' ( अ. सं. सू. अ. २६ )।

**⊛ वृषणौ हृदयं दृष्टी स्वेदयेन्मृदु नैव[1] वा। मध्यमं वङ्क्षणौ शेषमङ्गावयवमिष्टतः॥ १०॥**

वृषणादि स्थान पर स्वेद मात्रा — वृषण ( अंडकोष ), हृदय, नेत्र इनका स्वेदन नहीं करना चाहिए या मृदुस्वेद करना चाहिए और वंक्षण सन्धि में मध्यम स्वेद करना चाहिए। इनसे अतिरिक्त अंगों में रोगानुसार तथा आवश्यकतानुसार स्वेद करना चाहिये॥ १०॥

**विमर्श**—यह स्थान के अनुसार तीन प्रकार के स्वेद का वर्णन है—अंडकोष ( **Scrotum** ), हृदय ( **Heart** ) और दृष्टि ( **Eyes** ) इनमें हुए रोगों में यदि उपायान्तर से रोग की शान्ति हो जाय तो सर्वथा स्वेद का प्रयोग नहीं करना चाहिए पर ऐसा कोई रोग हो जाय जो बिना स्वेद के अच्छा ही न हो सके तो ऐसी दशा में इन प्रदेशों में भी हल्का स्वेदन करना चाहिए। यही बात वंक्षण संधि के विषय में भी समझनी चाहिए। शरीर के अन्य प्रदेश में स्वेदन करने के लिए ७वें श्लोक में बताये हुए आदेशों का पालन करना चाहिए।

**⊛ सुशुद्धैर्नक्तकैः पिण्ड्या गोधूमानामथापि वा। पद्मोत्पलपलाशैर्वा स्वेद्यः संवृत्य चक्षुषी॥११॥**

नेत्र की स्वेदन विधि — नेत्र का स्वेदन करते हुए कमल की या नील कमल की पत्तों से नेत्र ढँककर स्वच्छ कपड़े की गद्दी बनाकर अथवा गेहूं के आटे का पिण्ड बना कर नेत्र का मृदुस्वेदन करना चाहिए॥ ११॥

**⊛ मुक्तावलीभिः शीताभिः शीतलैर्भाजनैरपि। जलार्द्रैर्जलजैर्हस्तैः स्विद्यतो हृदयं स्पृशेत्॥१२॥**

हृदय की स्वेदन विधि — हृदय का स्वेदन करते हुए शीतल मुक्तावली ( मोतियों की माला ) से, शीतल कांसा आदि के पात्रों से, जल से गीले कमलों से अथवा जल से गीले हाथों से बार-बार हृदय का स्पर्श करे॥ १२॥

**विमर्श**—यह नेत्र और हृदय की स्वेदन विधि है अथवा सम्पूर्ण शरीर का स्वेदन करते हुए इन दोनों प्रदेशों को अधिक रूप में बचाना चाहिए इसलिए इन स्थानों पर शीतल वस्तुओं का उपयोग बताया है, अथवा यदि इन स्थानों में स्वेदन करना आवश्यक हो तो इन वस्तुओं को उस स्थान पर रख कर स्वेदन करना चाहिए। सुश्रुत में भी सामान्यतः सारे शरीर का स्वेदन करते समय इन्हीं वस्तुओं का उपयोग लिखा है। पर किसी द्रव्य का नामोल्लेख नहीं किया है। यथा—'स्नेहाभ्यक्तशरीरस्य शीतैराच्छाद्य चक्षुषी। स्विद्यमानस्य च मुहुर्हृदयं शीतलैः स्पृशेत्॥' ( सु. चि. अ. ३२ )

**⊛ शीतशूलव्युपरमे स्तम्भगौरवनिग्रहे। संजाते मार्दवे स्वेदे स्वेदनाद्विरतिर्मता॥ १३॥**

सम्यक् स्वेदन का लक्षण — जब उचित रूप में स्वेदन हो जाता है तो रोगी व्यक्ति के शरीर में शीत और शूल की शान्ति हो जाती है, शरीर की जकड़ाहट और गुरुता नष्ट हो जाती है, शरीर के अवयव कोमल हो जाते हैं, और पसीना आने लगता है। इन लक्षणों को देखकर यह समझना चाहिए कि स्वेदन क्रिया उचित रूप में हो गई है और तब स्वेदन कार्य से विरत हो जाना चाहिए॥ १३॥

**पित्तप्रकोपो मूर्च्छा च शरीरसदनं तृषा। दाहः स्वेदाङ्ग[2]दौर्बल्यमतिस्विन्नस्य लक्षणम्॥१४॥**

---

१. 'वा न वा' ग.। २. 'स्वेदातिप्रवृत्त्याऽङ्गदौर्बल्यम्' इति गङ्गाधरः।

स्वेदन के अतियोग का लक्षण — यदि स्वेदन का प्रयोग अधिक मात्रा में हो जाता है तो पित्त का प्रकोप हो जाता है, मूर्च्छा होती है, शरीर में अवसाद बढ़ जाता है, प्यास अधिक लगती है, शरीर में दाह होता है, पसीना अधिक आने लगता है और स्वर तथा अंगों में दुर्बलता हो जाती है। इन लक्षणों को देखकर अतिस्वेद हो गया ऐसा जानना चाहिए॥ १४॥

**विमर्श**—इन लक्षणों के अतिरिक्त वृद्ध वाग्भट ने कुछ अधिक लक्षणों का उल्लेख किया है—'पित्तास्रकोपतृण्मूर्च्छास्वराङ्गसदनभ्रमाः। सन्धिपीडा ज्वरः श्यावरक्तमण्डलदर्शनम्॥ स्वेदातियोगाच्छर्दिश्च' ( अ. सं. सू. अ. २६ ), तथा सुश्रुत में—'स्विन्नेऽत्यर्थं सन्धिपीडा विदाहः, स्फोटोत्पत्तिः पित्तरक्तप्रकोपः। मूर्च्छा भ्रान्तिर्दाहतृष्णे क्लमश्च……।' (सु. चि. अ. ३२ ), अर्थात् स्वेद के अत्यन्त हो जाने पर पित्त और रक्त का कोप, प्यास की अधिकता, मूर्च्छा, स्वर और अङ्गों में अवसाद, भ्रम, सन्धियों में पीड़ा, ज्वर, शरीर में श्याम और रक्त वर्ण के चकत्तों का दिखाई पड़ना और वमन होता है। सुश्रुत के मत में सन्धियों में पीडा, विदाह, फफोलों का उठना, पित्तरक्त का प्रकोप, मूर्च्छा, भ्रम, दाह, प्यास की अधिकता और बिना परिश्रम किये हुए थकावट होती है।

**उक्तस्तस्याशितीये यो ग्रैष्मिकः सर्वशो विधिः।**
**सोऽतिस्विन्नस्य कर्तव्यो मधुरः स्निग्धशीतलः॥ १५॥**

स्वेद के अतियोग में चिकित्सा — 'तस्याशितीय' नामक सूत्रस्थान के छठे अध्याय में ग्रीष्म ऋतु की जो चर्या बताई गई है उसमें जो मधुर, स्निग्ध और शीतल आहार-विहार का वर्णन है। उसे पूर्णरूप से विधिपूर्वक स्वेद के अतियोग होने पर करना चाहिये॥ १५॥

**विमर्श**—ग्रीष्मऋतु में सूर्य के ताप से संतप्त मनुष्य की जिस प्रकार से रक्षा हो सके वैसा आहार-विहार ग्रीष्मऋतु में किया जाता है। इसी भाँति स्वेद के अतियोग होने पर ताप से शरीर अधिक सन्तप्त हो जाता है इसलिये ताप से रक्षा करने के लिये ग्रीष्मऋतु की बताई हुई सारी विधियों का इसमें भी पालन किया जाता है। मधुर-स्निग्ध-शीतल इसका पुनः उल्लेख कर देने से ग्रीष्मऋतु में अल्प या अधिक जल मिला कर मदिरा पीने का भी विधान है। उसका स्वेद के अतियोग में सेवन नहीं किया जाता है। वाग्भट ने स्वेद के अतियोग होने पर स्तम्भन करना बताया है। वहाँ पर स्वेदन और स्तम्भन इन दोनों में अन्तर बताते हुए लिखा है कि—'स्तम्भितः स्याद्बले लब्धे यथोक्तामयसङ्क्षयात्। स्तम्भत्वक्स्नायुसंकोचकम्पहृद्वाग्घनुग्रहैः। पादौष्ठत्वक्करैः श्यावैरतिस्तम्भितमादिशेत्॥' ( अ. हृ. सू. अ. १७ )। इसमें स्तम्भित और अतिस्तम्भित इन दोनों लक्षणों को समझाया है। आगे इसी स्थान के २२वें अध्याय में स्तम्भन किसे करना चाहिये इस प्रश्न का उत्तर देते हुए बताया है—'पित्तक्षाराग्निदग्धा ये वम्यतीसारपीडिताः। विषस्वेदातियोगार्ताः स्तम्भनीया निदर्शिताः॥' अर्थात् जिन्हें स्वेदन का अतियोग हो गया है उन्हें स्तम्भन करना चाहिये। स्तम्भन किन द्रव्यों से होना चाहिये इसका वर्णन वाग्भट ने इस रूप में किया है—'…स्तम्भनं श्लक्ष्णं, रूक्षसूक्ष्मसरद्रवम्। प्रायस्तिक्तं कषायं च मधुरं च समासतः॥' ( अ. हृ. सू. अ. १७)। इन सब वचनों को मिलाने से मधुर, स्निग्ध, शीतल के अतिरिक्त तिक्त, कषाय रस, रूक्ष, सर, द्रव और श्लक्ष्ण गुण विशिष्ट द्रव्यों का भी सेवन अतिस्वेदन होने पर किया जाता है।

***कषायमद्यनित्यानां गर्भिण्या रक्तपित्तिनाम्। पित्तिनां सातिसाराणां रूक्षाणां मधुमेहिनाम्॥**
**विदग्ध[1]भ्रष्टब्रध्नानां विषमद्यविकारिणाम्। श्रान्तानां नष्टसंज्ञानां स्थूलानां पित्तमेहिनाम्॥**

---

१. 'ब्रध्नं गुदं, विदग्धं पक्वं, भ्रष्टं बहिर्निर्गतं वा येषां तेषां, पक्वगुदवलीनां गुदभ्रंशवतां च' इति गङ्गाधरः।

**तृष्यतां क्षुधितानां च क्रुद्धानां शोचतामपि। कामल्युदरिणां चैव क्षतानामाढ्यरोगिणाम्[1] ॥ दुर्बलातिविशुष्काणामुपक्षीणौजसां[2] तथा। भिषक् तैमिरिकाणां च न स्वेदमवतारयेत् ॥१९॥**

स्वेद के अयोग्य रोगी तथा रोग — प्रतिदिन कषाय द्रव्य का सेवन और मदिरापान करने वाले, गर्भिणी, रक्तपित्त के रोगी, पित्त के रोगी या पित्तप्रकृति वाले, अतिसार (Diarrhoea) से पीड़ित, सूक्ष्म शरीर वाले और मधुमेह ( Diabetes Mellitus ) से पीड़ित हैं और क्षार या अग्नि से जिनकी गुदा विदग्ध हो गई है या पक्व गुदा वाले या गुदभ्रंश रोग से पीड़ित हैं, विष और मदिरा के अविधि-सेवन से जिन्हें विकार उत्पन्न हो गया है, जो थके हुए हैं, जिनका ज्ञान नष्ट हो गया है, जो अधिक मोटे हो गये हैं, जिन्हें पित्तजन्य प्रमेह रोग हुआ है, जिन्हें अधिक प्यास लगी है, जो भूख से पीड़ित हों, जो क्रोधी हों, जो शोक से पीड़ित हों, जो कामला ( Jaundice ) या उदर रोग से पीड़ित हों, जिन्हें उरःक्षत हो गया है, जो वातरक्त ( Gout ) से पीड़ित हैं, जो अत्यन्त दुर्बल हैं, जिनका शरीर अधिक सूख गया है, जिनका ओज अत्यन्त क्षीण हो गया है, जिन्हें मोतियाबिन्द ( Cataract ) का रोग हो गया है, ऐसे व्यक्तियों के लिये वैद्य स्वेद न करावे ॥ १६-१९ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने जिन लोगों का स्वेदन नहीं करना चाहिये यदि उन लोगों को स्वेदन करना आवश्यक हो हलका स्वेद करने का आदेश दिया है, यथा—'न स्वेदयेदतिस्थूलरूक्षदुर्बलमूर्च्छितान्। स्तम्भनीयक्षतक्षीणक्षाममद्यविकारिणः॥ तिमिरोदरवीसर्पकुष्ठशोषाढ्यरोगिणः। पीतदुग्धदधिस्नेहमधून् कृतविरेचनान्॥ भ्रष्टदग्धगुदग्लानिक्रोधशोकभयार्दितान्। क्षुत्तृष्णाकामलापाण्डुमेहिनः पित्तपीडितान्। गर्भिणीं पुष्पितां सूतां, मृदु चात्ययिके गदे॥' ( अ. हृ. सू. अ. १७ )।

यहाँ कषाय सेवन करने वाले को स्वेदन नहीं करना चाहिये यह कहा गया है किन्तु यह कहना उचित नहीं मालूम होता क्योंकि प्रतिदिन कषाय-सेवन करने से वात की वृद्धि होती है और वात रोग में स्वेदन करना उचित बताया गया है। इसलिये **चक्रपाणि** ने—'कषायद्रव्यकृतं मद्यमिति कषायमद्यम्' ऐसा विग्रह करके कषाय द्रव्यों से बनी हुई मदिरा का नित्य सेवन करने वाले व्यक्तियों के लिये स्वेद का निषेध किया है अथवा कषाय-शब्द का 'अमधुर' अर्थ किया है अर्थात् अमधुर द्रव्यों से बनी हुई मदिरा का जो प्रतिदिन सेवन करता है उस व्यक्ति का स्वेदन नहीं करना चाहिये—ऐसा अर्थ किया है। रक्त और पित्त के विकार में स्वेदन का निषेध स्वतः प्राप्त है क्योंकि रक्त और पित्त यह दोनों आग्नेय होते हैं और स्वेद अग्निगुण-प्रधान होता है फिर भी रक्तपित्त रोग का यहाँ नाम लिया गया है इससे यह कल्पना की जाती है कि रक्तपित्त रोग यदि वातकफजन्य हो तो भी इसमें स्वेद नहीं कराना चाहिये। यदि रक्तपित्त में वमन और विरेचन कराना हो तो उसके अंगभूत जो स्नेहन-स्वेदन हैं उसमें स्वेदन का प्रयोग नहीं करना चाहिये। यहाँ 'मधुमेह' शब्द से सामान्यतः सभी प्रमेहों का ग्रहण करना चाहिये यह बात आगे १७वें अध्याय में बताई जायगी। अतः सामान्यतः किसी भी प्रमेह में स्वेद का प्रयोग नहीं करना चाहिये पर आवश्यकता पड़ने पर मृदु स्वेद किया जा सकता है। किन्तु मधुमेह और पित्तप्रमेह में किसी भी प्रकार और किसी भी अवस्था में स्वेद का प्रयोग नहीं किया जाता है क्योंकि इन दोनों रोगों का यहाँ नामकरण किया गया है। सुश्रुत ने भी स्वेद का निषेध करते हुए केवल प्रमेह का ही नाम लिया है जैसे—'पाण्डुर्मेही रक्तपित्ती क्षयार्त्तः क्षामोऽजीर्णी चोदरार्तो गरार्त्तः। तृट्छर्द्यार्तो गर्भिणी पीतमद्यो नैते स्वेद्या यश्च मर्त्योऽतिसारी॥' ( सु. चि. अ. ३२ )।

इस वचन से सामान्यतः प्रमेह में स्वेद का निषेध किया गया है। पुनः सुश्रुत चिकित्सा १२वें

---

१. 'आढ्यरोगिणां वातरक्तवतां' गङ्गाधरः। २. '°विशुद्धाना°' ग.।

अध्याय में 'सर्व्व एव प्रमेहा मूत्रादिमाधुर्य्ये मधुगन्धसामान्यात् पारिभाषिकीं मधुमेहतां लभन्ते। न चैनान् कथञ्चिदपि स्वेदयेत्, मेदोबहुत्वादेतेषां विशीर्य्यते देहः स्वेदेन।' इससे भी यह स्पष्ट है कि सामान्य प्रमेह में कथञ्चित् मृदु स्वेद का प्रयोग हो भी सकता है पर मधुमेह में किसी भी अवस्था में स्वेद नहीं किया जा सकता है। ब्रध्न का अर्थ **चक्रपाणि** ने गुदा किया है और 'विदग्ध' तथा '**भ्रष्ट**' ये दोनों गुदा के विशेषण बताए हैं अर्थात् किसी कारण क्षार या अग्नि से गुदा दग्ध हो और गुदध्वंस हो गया हो तो स्वेद नहीं करना चाहिये। ज्ञान नष्ट होने पर स्वेद का निषेध किया गया है पर संन्यास रोग में मृदु स्वेद का विधान है। इसलिये उसमें हलका स्वेद करना चाहिये। यथा—'अञ्जनान्यवपीडाश्च धूमाः प्रधमनानि च। सूचीभिस्तोदनं शस्तं दाहः पीडानखान्तरे॥' (भा. प्र. चि.)।

**॥ प्रतिश्याये च कासे च हिक्काश्वासेष्वलाघवे। कर्णमन्याशिरःशूले स्वरभेदे गलग्रहे॥२०॥**
**अर्दितैकाङ्गसर्वाङ्गपक्षाघाते विनामके। कोष्ठानाहविबन्धेषु मूत्राघाते[1] विजृम्भके॥ २१॥**
**पार्श्वपृष्ठकटीकुक्षिसंग्रहे गृध्रसीषु च। मूत्रकृच्छ्रे महत्त्वे च मुष्कयोरङ्गमर्दके॥ २२॥**
**पादोरुजानुजङ्घार्तिसंग्रहे श्वयथावपि। खल्लीष्वामेषु शीते च वेपथौ वातकण्टके॥ २३॥**
**संकोचायामशूलेषु स्तम्भगौरवसुप्तिषु। सर्वाङ्गेषु[2] विकारेषु स्वेदनं हितमुच्यते॥ २४॥**

स्वेद के योग्य रोग तथा रोगी — स्वेद के योग्य जो व्यक्ति प्रतिश्याय, कास, हिचकी, श्वास रोग से पीड़ित हैं, कफ के द्वारा स्रोतों के भर जाने से जिनका शरीर गुरु हो गया है, कर्णशूल, मन्याशूल, शिरःशूल (Headache), स्वरभेद, गलग्रह, अर्दित (Facial-paralysis), एकाङ्गवात, सर्वाङ्गवात (Hemiplegia), पक्षाघात, विनामक–धनुःस्तम्भ–(Tetanus) आदि, कोष्ठ में आनाह, विबन्ध, मूत्राघात (पा० शुक्राघात), विशेष जंभाई होना, पार्श्वग्रह, पृष्ठग्रह, कटीग्रह, कुक्षिग्रह, गृध्रसी (Sciatica) रोग, मूत्रकृच्छ्र, अण्डकोषवृद्धि, अंगमर्द, पाद, जानु, ऊरु, जंघा इन अंगों में शूल तथा जकड़ाहट, शोथ (Oedema) रोग, खल्ली रोग, आमदोष, शीत जन्य रोग, कम्पवात, वातकण्टक, अंगों का संकोच, आयामवात, सर्वाङ्गशूल, अंगों में स्तम्भ (जकड़ाहट), गुरुता और शून्यता हो जाने पर स्वेदन किया जाता है॥ २०-२४॥

**विमर्श**—सामान्यतः सभी प्रकार के वात रोगों में स्वेदन का विधान है। स्वेदन करने से अङ्गों में स्निग्धता आ जाती है जिससे अङ्गों में मृदुता और दोषों में शिथिलता हो जाती है। जैसा कि गुल्म चिकित्सा में बताया गया है—'स्रोतसां मार्दवं कृत्वा जित्वा मारुतमुल्बणम्। भित्त्वा विबन्धं स्निग्धस्य स्वेदो गुल्ममपोहति॥' (च. चि. अ. ५)। वाग्भट में भी स्वेदन करने योग्य रोगियों का वर्णन इस प्रकार है—'श्वास-कास-प्रतिश्याय-हिध्मा-ध्मानविबन्धिषु। स्वरभेदानिलव्याधिश्लेष्मामस्तम्भगौरवे॥ अङ्गमर्दकटीपार्श्वपृष्ठकुक्षिहनुग्रहे। महत्त्वे मुष्कयोः खल्ल्यामायामे वातकण्टके॥ मूत्रकृच्छ्रार्बुदग्रन्थि-शुक्राघाताढ्यमारुते। स्वेदं यथायथं कुर्यात्तदौषधविभागतः॥' (अ. हृ. सू. अ. १७)।

**तिलमाषकुलत्थाम्लघृततैलामिषौदनैः। पायसैः कृशरैर्मांसैः पिण्डस्वेदं प्रयोजयेत्॥ २५॥**
**गोखरोष्ट्रवराहाश्वशकृद्भिः सतुषैर्यवैः। सिकतापांशुपाषाणकरीषायसपूटकैः॥ २६॥**
**श्लैष्मिकान् स्वेदयेत् पूर्वैर्[3]वातिकान् समुपाचरेत्।**

पिण्ड स्वेद के द्रव्य — तिल, उड़द, कुलथी, अम्ल द्रव्य, घृत, तैल, मांस-भात, खीर, खिचड़ी, मांस इन द्रव्यों से पिण्ड स्वेद करना चाहिए। गौ, गदहा, ऊँट, सूअर, घोड़ा इनकी विष्ठा, भूसी

१. 'शुक्राघाते' इति पा.। २. 'सर्वेष्वेषु' यो.। 'सर्वाङ्गेषु विकारेषु ज्वरादिषु' गङ्गाधरः।
३. 'पूर्वैस्तिलादिभिः' चक्रः।

के साथ जौ, बालू, मिट्टी, पत्थर, करीष ( सूखे गोबर का चूर्ण ), लोहे का चूरा इन द्रव्यों से पिण्ड बनाकर या पिण्डाकार पोटली बनाकर कफ के विकारों में स्वेदन करना चाहिए। पहले बताये हुए तिल, उड़द आदि द्रव्यों का पिण्ड बना कर वातजन्य रोगों में स्वेदन करना चाहिए॥

**विमर्श**—पिण्ड स्वेद से तात्पर्य यह है कि स्वेद करने वाले द्रव्यों का एक पिण्ड बनाकर स्वेद करना, स्वेदन द्रव्यों का निर्माण करते समय तिल, उड़द, कुल्थी, भात आदि द्रव्यों को मांस रस और कांजी में पकाकर आवश्यकतानुसार घृत और तैल मिला अथवा खीर, खिचड़ी, मांस का पिण्ड बनाकर गर्म कर वातजन्य रोगों में इससे स्वेदन किया जाता है। यह द्रव्य स्निग्ध होना है। स्नेह से वायु का नाश होना है। गौ, गदहा आदि की विष्ठा सूखी होती है। इनकी पिण्डाकार पोटली बना कर कफजन्य रोगों में स्वेदन किया जाता है क्योंकि रूक्ष से कफ का नाश होना है।

स्वेदन विधिः—जिस कर्म के द्वारा शरीर तप्त हो जाय या पसीना निकलने लगे उसे 'स्वेदन कर्म' कहते हैं। यद्यपि यहाँ पिण्ड स्वेद का वर्णन है पर अन्यत्र सुश्रुत, वाग्भट में इस नाम का स्वेद नहीं बताया गया है। उन ग्रन्थों में ( १ ) तापस्वेद, ( २ ) ऊष्म स्वेद, ( ३ ) उपनाह स्वेद ( ४ ) द्रव स्वेद, ये चार ही मुख्य स्वेद बताये गये हैं। पर आगे ३९वें और ४०वें श्लोक में यहाँ १३ अग्नि स्वेदों का वर्णन किया गया है जो इन चार के अन्दर ही समाविष्ट हो जाते हैं, इसका वर्णन वहीं किया जायगा।

**( १ )** ताप स्वेद—अग्नि से तपाई हुई वस्तु, रूई, धातुओं की पट्टी, ईंट, पत्थर या बालू और नमक की पोटली तथा निर्धूम अग्नि के ताप से शरीर सेकने को 'ताप स्वेद' कहा जाता है, यथा—'तापोऽग्नितप्तवसनफालहस्ततलादिभिः' (अ. हृ. सू. १७)। इसको सामान्य भाषा में तपाना या सेकना कहते हैं।

**( २ )** ऊष्म स्वेद—यह भाप द्वारा सेक को कहा जाता है। यह स्वेद तीन प्रकार से किया जाता है। ( १ ) ठीकड़ा, पत्थर के गोले, पत्थर की चट्टान, भूमि, ईंट, लोहे के गोले आदि खूब तपा कर उन पर जल या वातहर द्रव्यों का क्वाथ छोड़कर निकले हुए भाप से शरीर-प्रदेश का सेक करना, ( २ ) एक चौड़े मुह के बड़े पात्र में द्रव वस्तु जैसे जल, दुग्ध, क्वाथ आदि द्रव्यों को रख कर आग पर उबालना और उससे जो भाप निकले, उसके द्वारा शरीर-प्रदेश का सेक करना, ( ३ ) एक छोटे मुँह के बड़े घड़े में गरम क्वाथ आदि द्रव को बन्द कर घड़े के बगल से एक छिद्र बना, नली फिट कर उसी नली के द्वारा शरीर-प्रदेश में भाप से सेक करना।

**( ३ )** उपनाह स्वेद—इसे सामान्य भाषा में पोटली बाँधना कहते हैं। यह तीसी, जौ, गेहू आदि के चूर्ण में जल, दूध, गोमूत्र आदि द्रव पदार्थ को दोषानुसार दशाङ्ग लेप आदि, घृत, तैल, एक में पका कर जब गाढ़ा हो जाय तो एक कपड़े पर रख कर व्रण-शोथ आदि पर बाँधा जाता है।

**( ४ )** द्रव स्वेद—जल आदि द्रव पदार्थों को गर्म कर या गर्म क्वाथ में रोगी को बैठा कर या शरीर-प्रदेश पर ऊपर से धार छोड़ते हुए सेक किया जाता है। इसके अवगाह, परिषेक ये दो भेद होते हैं। गरम क्वाथ आदि में बैठ कर सेक करने को अवगाह स्वेद और ऊपर से धार गिराने को परिषेक स्वेद कहते हैं।

पिण्डस्वेद का तापस्वेद या उपनाहस्वेद या ऊष्म स्वेद में अन्तर्भाव किया जाता है। क्योंकि उन द्रव्यों की पोटली बना कर सेकने से शरीर में ताप पहुँचाया जाता है अथवा उससे निकलने वाले भाप से स्वेद होता है यदि उन्हीं द्रव्यों को पिण्डाकार बनाकर पोल्टिश रखा जाय तो उसे उपनाह-स्वेद कहा जा सकता है।

**द्रव्याण्येतानि शस्यन्ते यथास्वं प्रस्तरेष्वपि॥ २७॥**

प्रस्तर स्वेद के द्रव्य — दोष, रोग और मनुष्य के बल के अनुसार ऊपर बताये हुए द्रव्य प्रस्तर स्वेद में भी काम में लाये जाते हैं ॥ २७ ॥

**भूगृहेषु च जेन्ताकेषूष्णगर्भगृहेषु च । विधूमाङ्गारतप्तेषु स्वभ्यक्तः स्विद्यते सुखम्[1] ॥ २८ ॥**

स्वेदन के लिये विविध स्थान — धूम से रहित अंगारों से तपाये हुए भूगृह ( तहखाना ), जेन्ताक में, उष्ण गर्भ गृह में, सम्पूर्ण शरीर में वातघ्न तैल का मर्दन कर सोने से सुखपूर्वक स्वेदन हो जाता है ॥ २८ ॥

**ग्राम्यानूपौदकं मांसं पयो बस्तशिरस्तथा । वराहमध्यपित्तासृक्[2] स्नेहवत्तिलतण्डुलाः[3] ॥२९॥**
**इत्येतानि समुत्क्वाथ्य नाडीस्वेदं प्रयोजयेत् । देशकालविभागज्ञो युक्त्यपेक्षो भिषक्तमः॥३०॥**
**वारुणामृतकैरण्डशिग्रुमूलकसर्षपैः । वासावंशकरञ्जार्कपत्रैरश्मन्तकस्य च ॥ ३१ ॥**
**शोभाञ्जनकसैरेयमालतीसुरसार्जकैः[4] । पत्रैरुत्क्वाथ्य सलिलं नाडीस्वेदं प्रयोजयेत् ॥ ३२ ॥**
**भूतीकपञ्चमूलाभ्यां सुरया दधिमस्तुना । मूत्रैरम्लैश्च सस्नेहैर्नाडीस्वेदं प्रयोजयेत् ॥ ३३ ॥**

नाडीस्वेद के द्रव्य — देश-काल के विभाग को जानने वाला और युक्ति की अपेक्षा रखने वाला उत्तम वैद्य ग्राम्य, आनूप मांस और जलीय जीवों का मांस, दूध, बकरे का शिर, सूअर का मेदा, पित्त, रक्त, तैल वाले एरण्ड आदि तथा तिल एवं तण्डुल इन सबों का क्वाथ बनाकर नाडी-स्वेद में इनका प्रयोग करना चाहिए। अथवा वरना, गिलोय, एरण्ड का मूल, सहिजन की छाल, मूली का पंचाङ्ग, सरसों की पत्ती, अडूसा की पत्ती, बांस की पत्ती, करंज की पत्ती, मदार की पत्ती, अश्मन्तक ( पाषाणभेद ) की पत्ती, शोभाञ्जन, लाल सहिजन की पत्ती, कटसरैया की पत्ती, मालती की पत्ती, सफेद तुलसी की पत्ती, काली तुलसी की पत्ती इन सबों का क्वाथ बनाकर नाडीस्वेद में प्रयोग करना चाहिए। भूतीक ( गंध तृण ), दोनों पंचमूल, मदिरा, दही का पानी, गोमूत्र, कांजी इन्हें गरम कर और भूतीकादि का क्वाथ बनाकर स्नेह मिलाकर नाडीस्वेद में प्रयोग करना चाहिए ॥ २९-३३ ॥

**विमर्श**—नाडीस्वेद में किन द्रव्यों का प्रयोग करना चाहिए, इसका उल्लेख करते हुए अष्टाङ्ग-संग्रह में शोभाञ्जन के स्थान पर अशोक लेने को बताया है जैसे—'शिग्रुवरुणामृतकमूलकसर्षपसुरसार्जकवासावंशाश्मन्तकाशोकशिरीषार्ककरञ्जैरण्डमालतीपत्रभङ्गभूतीकदशमूलादिवातहरद्रव्ये'त्यादि ( अष्टाङ्ग संग्रहसूत्र, २६ अ. ) और यहाँ 'भूतीकपञ्चमूलाभ्याम्' से भूतीक ( गंधतृण ) और पञ्चमूल से महा पंचमूल का ग्रहण गंगाधर ने किया है क्योंकि महापंचमूल कफ का नाशक होता है। पर अष्टांगहृदय में दशमूल को नाडीस्वेद में प्रयोग करने को बताया है, यथा—'दशमूलेन च पृथक् सहितैर्वा यथामलम्' ( सू. अ. १७ )। तथा चिकित्सा स्थान २८ अध्याय में—'आनूपौदकमांसानि दशमूलं शतावरीम् । कुलत्थान् बदरान् माषांस्तिलान् रास्नां यवान् बलाम् ॥ वसादध्यारनालाम्लैः सह कुम्भ्यां विपाचयेत्। नाडीस्वेदं प्रयुञ्जीत पिष्टैश्चैवोपनाहनम् ॥' ( चरक )। इसलिए यहाँ दशमूल का ही ग्रहण करना चाहिए। नाडीस्वेद में प्रयुक्त होने वाले यहाँ तीन वर्गों का उल्लेख है। क्रम से 'ग्राम्यानूप' से वातव्याधि में, 'वरुणामृत' से कफविकार में और 'भूतीक' से वात-कफजन्य विकारों में प्रयोग किया जाता है। यह **चक्रपाणि** सम्मत है।

**एत एव च निर्यूहाः प्रयोज्या जलकोष्ठके । स्वेदनार्थं घृतक्षीरतैलकोष्ठांश्च कारयेत् ॥ ३४ ॥**

---

१. 'विधूमाङ्गारतप्तेष्वभ्यक्तः स्विद्यति ना सुखम्' इति पा. । २. 'वराहमेदःपित्तासृक्' यो. ।

३. 'स्नेहवद्यावद्बीजमेरण्डबीजादिकं, तत्र प्राधान्यान्निस्तुषीकृत्य ग्रहणार्थं पृथगुक्तं तिलतण्डुला इति' गङ्गाधरः ।

४. 'शैरीष' इति यो. ।

अवगाह स्वेद के द्रव्य — क्रम से वात, कफ और वात-कफजन्य रोगों में जिन द्रव्यों से नाडीस्वेद का प्रयोग किया जाता है, उन्हीं द्रव्यों का क्वाथ बनाकर एक बहुत बडे पात्र में रख कर उसमें बैठने से या अंगों को डुबो देने से अवगाह स्वेद हो जाता है। इसी प्रकार घृत, दुग्ध और तैल को एक बहुत बड़े पात्र में रखकर, उसमें बैठ कर या अंगों को डुबो कर अवगाह स्वेद किया जाता है। यह अवगाह स्वेद करने की विधि बताई गई है ॥ ३४ ॥

**गोधूमशकलैश्चूर्णैर्यवानामम्लसंयुतैः। सस्नेहकिण्वलवणैरुपनाहः प्रशस्यते ॥ ३५ ॥**
**गन्धैः सुरायाः किण्वेन जीवन्त्या शतपुष्पया। उमया कुष्ठतैलाभ्यां युक्तया चोपनाहयेत् ॥**
**चर्मभिश्चोपनद्धव्यः सलोमभिरपूतिभिः। उष्णवीर्यैरलाभे तु कौशेयाविकशाटकैः ॥ ३७ ॥**

उपनाह स्वेद के द्रव्य — गेहूं के टुकड़े, जौ का आटा इन दोनों को कांजी और तैल आदि, स्नेह द्रव्य, सुरा-किण्व ( किट्ट ), नमक इन सबों को एक में पकाकर पुल्टिस बांध कर नाडीस्वेद करना उत्तम होता है। तगर आदि सुगन्ध द्रव्य, मदिरा, सुराकिट्ट, जीवन्ती, सौंफ, तीसी, कूठ, तैल इन सबों को एक में पकाकर गरम कर पुल्टिस बाँधना चाहिए। ऊपर बताये हुए द्रव्यों की पुल्टिस रख कर लोमयुक्त दुर्गन्ध रहित अर्थात् जो सड़ा-गला न हो ऐसे उष्णवीर्य वाले चमड़े से बाँध देना चाहिए। यदि इस प्रकार के उष्ण वीर्य वाले चमड़े न मिल सकें तो रेशम या ऊन के कपड़े से बाँध देना चाहिए। इस प्रकार बाँधने को उपनाह स्वेद कहते है ॥ ३५–३७ ॥

**विमर्श**—गन्ध द्रव्य ये बताये गये हैं—'कुष्ठञ्च नालिका पूतिकोशीरं श्वेतचन्दनम्। जटामांसी तेजपत्रं नखी मृगमदः फलम् ॥ कक्कोलं कुङ्कुमञ्चोचं लता कस्तूरिका वचा। सूक्ष्मैलागुरुमुस्तञ्च कर्चूरं ग्रन्थिपर्णकम् ॥ श्रीवासः कुन्दुरुर्देवकुसुमङ्गन्धमातृका। सिह्लको मिषिका मेथी भद्रमुस्तं तथा शटी ॥ जातीकोषः शैलजञ्च देवदारु सजीवकम्। एतानि गन्धद्रव्याणि' ( ब्रह्मपुराण )। गंध द्रव्य जितना मिल सके उतना लेना चाहिए। यहाँ चर्म के अभाव में रेशम या ऊन बाँधने को लिखा है, पर अष्टांगहृदय में 'अभावे वातजित्पत्रकौशेयाविकशाटकैः'। से वातनाशक एरण्ड आदि के पत्तों से भी बाँधना लिखा है। चरक ( चिकित्सा स्थान के २८ वें अध्याय ) में 'एरण्डपत्रैर्बध्नीयात्' से एरण्ड की पत्ती से बाँधने का उपदेश चरक ने भी किया है।

**रात्रौ बद्धं दिवा मुञ्चेन्मुञ्चेद्रात्रौ दिवाकृतम्। विदाहपरिहारार्थं, स्यात् प्रकर्षस्तु शीतले ॥**

उपनाह स्वेद-विधि — रात्रि में बँधा हो तो दिन में खोल देना चाहिए और यदि दिन में बँधा हो तो रात्रि में खोल देना चाहिए, ऐसा करने से रक्त में दाह उत्पन्न नहीं होता है। यदि इन नियमों का पालन नहीं किया जायगा तो रक्त में दाह उत्पन्न हो जाता है। यदि शीत काल हो तो दोष के अनुसार इससे अधिक समय तक भी बाँधा जा सकता है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—बाँधने का नियम आगे चिकित्सा के २८ वें अध्याय में भी बताया गया है, यथा—'एरण्डपत्रैर्बध्नीयाद्रात्रौ कल्यं विमोक्षयेत्। क्षीराम्बुना ततः सिक्तं पुनश्चैवोपनाहितम् ॥ मुञ्चेद्रात्रौ दिवा बद्धं चर्म्मभिश्च सलोमभिः।' ( चरक )। यह बंधन देश, काल, औषधि की शक्ति, रोग का बल देखकर अधिक समय या कम समय में भी खोला जा सकता है पर बंधन खोलने का सामान्य नियम उपर्युक्त ही है।

**सङ्करः प्रस्तरो नाडी परिषेकोऽवगाहनम्।**
**जेन्ताकोऽश्मघनः कर्षूः कुटी भूः कुम्भिकैव च ॥ ३९ ॥**
**कूपो होलाक इत्येते स्वेदयन्ति त्रयोदश।**
**तान् यथावत् प्रवक्ष्यामि सर्वानेवानुपूर्वशः ॥ ४० ॥**

## ( २ ) तेरह अग्नि-स्वेदन विधि

## ( Thirteen Method of Thermal Sudation )

अग्नि-स्वेद के १३ भेद — ( १ ) संकरस्वेद, ( २ ) प्रस्तरस्वेद, ( ३ ) नाडीस्वेद, ( ४ ) परिषेकस्वेद, ( ५ ) अवगाहनस्वेद, ( ६ ) जेन्ताकस्वेद, ( ७ ) अश्मघनस्वेद, ( ८ ) कर्षूस्वेद, ( ९ ) कुटीस्वेद, ( १० ) भूस्वेद, ( ११ ) कुम्भीस्वेद, ( १२ ) कूपस्वेद, ( १३ ) होलाकस्वेद। इस प्रकार ये तेरह स्वेद हैं। इनमें से प्रत्येक का यथाक्रम वर्णन किया जायगा॥ ३९–४०॥

**विमर्श**—यहाँ अग्नि द्वारा होने वाले १३ स्वेदों का वर्णन किया गया है। सुश्रुत के उपर्युक्त तीन प्रकार के स्वेद में ही इनका अन्तर्भाव हो जाता है। ( १ ) तापस्वेद में संकर और प्रस्तर-दो स्वेदों का, ( २ ) ऊष्मस्वेद में नाडी, जेन्ताक, अश्मघन, कर्षू, कुटी, भू, कुम्भी, कूप, होलाक इन नौ स्वेदों का, ( ३ ) द्रवस्वेद में परिषेक और अवगाहस्वेद दो स्वेदों का अन्तर्भाव किया जाता है। ( ४ ) उपनाहस्वेद का वर्णन आचार्य ने किया है पर उसमें अग्नि का संयोग नहीं किया है। केवल उपनाह बाँधने के बाद उष्ण वीर्य वाले चर्म या रेशम आदि को बाँधना बताया है। इस प्रकार तीन स्वेदों में तेरह स्वेदों का अन्तर्भाव हो जाता है, और चौथा स्वतन्त्र अनग्निस्वेद है, ऐसा आचार्य ने माना है।

**तत्र वस्त्रान्तरितैरवस्त्रान्तरितैर्वा पिण्डैर्यथोक्तैरुपस्वेदनं संकरस्वेद इति विद्यात्॥ ४१॥**

**( १ )** संकरस्वेद की विधि [ Mixed Fomentation ] — वात, कफ और वात-कफजन्य विकारों में क्रमशः पिण्डस्वेद के तीन वर्ग बताये गये हैं। उन द्रव्यों को विधिपूर्वक निर्माण कर उन्हें वस्त्र में रख कर या बिना वस्त्र में रखे जो शरीर में ताप पहुँचा कर स्वेदन किया जाता है उसे 'संकरस्वेद' कहते हैं॥ ४१॥

**विमर्श**—पीछे पिण्डस्वेद की विधि बताई गई है पर जहाँ अग्निस्वेद के तेरह भेद बताये हैं उनमें 'पिण्डस्वेद' के नाम से नहीं बताया है। तेरह भेदों में पहला 'संकरस्वेद' है। संकर का अर्थ संमिश्रण होता है। पिण्डस्वेद अनेक द्रव्यों के संमिश्रण से बनाया जाता है, अतः संकरस्वेद को ही पिण्डस्वेद कहा जाता है। इसके द्वारा शरीर में साक्षात् ताप पहुँचाया जाता है इसलिये इसे तापस्वेद भी कह सकते हैं। तापस्वेद का लक्षण करते हुए वाग्भट ने बताया है। यथा—'तापोऽग्नितप्तवसनफालहस्ततलादिभिः।' ( अ. हृ. सू. अ. १७ )। पिण्डस्वेद में पिण्डाकार पाषाण या बालू, धूली, धान की भूसी या लोहे के चूर को अग्नितप्त कर उसे कपड़े में रख पोटली बनाकर सेक करने पर ताप शरीर में साक्षात् प्रवेश करता है अतः इसका तापस्वेद में अन्तर्भाव किया जाता है। इसकी विधि यह है कि पत्थर या लोहे के पिण्ड को अग्नि के समान लाल वर्ण करके जल में या किसी अम्लवर्ग में बुझाकर वस्त्र में बाँध कर स्वेदन किया जाता है। इसे बिना वस्त्र का स्वेदन कहा जाता है। गाय आदि का गीला गोबर लेकर या धान की भूसी, बालू आदि को कांजी में उबाल कर कपड़े में पोटली बनाकर या गर्म-गर्म तिल, उड़द, भात, खीर, खिचड़ी, मांस को कपड़े में बाँध कर वात रोग में स्वेदन किया जाता है। इसका कुछ लोग ऊष्मस्वेद में अन्तर्भाव करते हैं।

**शूकशमीधान्यपुलाकानां वेशवारपायसकृशरोत्कारिकादीनां वा प्रस्तरे कौशेयाविकोत्त-**

**रप्रच्छदे पञ्चाङ्गुलोरुबूकार्कपत्रप्रच्छदे वा स्वभ्यक्तसर्वगात्रस्य शयानस्योपस्वेदनं[1] प्रस्तरस्वेद इति विद्यात् ॥ ४२ ॥**

( २ ) प्रस्तरस्वेद की विधि [ Hot Bed Sudation ] — प्रस्तर, शूकधान्य ( जौ, गेहूँ ), शमीधान्य ( उड़द, मूंग, चना आदि ), पुलाक ( क्षुद्रधान्य ), इनको उबाल कर अथवा गर्म-गर्म वेशवार, खीर, खिचड़ी, हलुआ आदि को एक लम्बे पत्थर या अन्य किसी फलक पर उतने दूर तक फैलाया जाता है, जितने दूर तक स्वेदन करने वाले पुरुष के सोने योग्य लम्बा हो सके, उतने दूर तक फैला कर, उसके ऊपर रेशम या ऊन का चदरा अथवा सफेद रेंड़ की पत्ती या लाल रेंड़ की पत्ती या मदार की पत्ती फैला कर, उसके ऊपर स्वेदन करने योग्य पुरुष अपने शरीर में वातनाशक तैल मर्दन कर सो जाय और ऊपर से रेशम या ऊन या इन्हीं एरण्ड आदि पत्तों को ओढ़ ले तो सोये हुए व्यक्ति का स्वेदन हो जाता है। इसे 'प्रस्तरस्वेद' कहा जाता है ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—यद्यपि सुश्रुत में इसे प्रस्तरस्वेद नहीं माना है फिर भी इसका अपने यहाँ वर्णन किया है, यथा—'कोशधान्यानि वा सम्यगुपस्वेद्यास्तीर्य किलिञ्जेऽन्यस्मिन् वा तत्प्रतिरूपके शयानं प्रावृत्य स्वेदयेत्। एवं पांशुगोशकृत्तबुसपलालोष्मभिः स्वेदयेत्।' ( सु. चि. अ. ३२ )। इससे यह स्पष्ट होता है कि प्रस्तरस्वेद को वह ऊष्मस्वेद में अन्तर्भूत करते हैं।

***स्वेदनद्रव्याणां पुनर्मूलफलपत्रशुङ्गादीनां[2] मृगशकुनपिशितशिरस्पदादीनामुष्णस्वभावानां वा यथार्हमम्ललवणस्नेहोपसंहितानां मूत्रक्षीरादीनां वा कुम्भ्यां बाष्पमनुद्वमन्त्यामुत्क्वथितानां नाड्या शरेषीकावंशदलकरञ्जार्कपत्रान्यतमकृतया गजाग्रहस्तसंस्थानया व्यामदीर्घया व्यामार्धदीर्घया[3] वा व्यामचतुर्भागाष्टभागमूलाग्रपरिणाहस्रोतसा सर्वतो वातहरपत्रसंवृतच्छिद्रया द्विस्त्रिर्वा विनामितया वातहरसिद्धस्नेहाभ्यक्तगात्रो बाष्पमुपहरेत्; बाष्पो ह्यनृजुगामी[4] विहतचण्डवेगस्त्वचमविदहन् सुखं स्वेदयतीति नाडीस्वेदः ॥ ४३ ॥**

( ३ ) नाडीस्वेदन की विधि [ Steam Kettle Sudation ] — एक ऐसा बड़ा पात्र लिया जाय जिसमें स्वेदन करने योग्य द्रव्यों का मूल, फल, पत्र और शुङ्ग ( टूशा-अंकुर ) तथा मृग और पक्षियों का मांस, सिर, पैर आदि उष्ण स्वभाव वाले मांसों को रोगानुसार कांजी, नमक, तैल मिला कर मूत्र और दूध आदि द्रव पदार्थों को मिलाकर इस प्रकार क्वाथ किया जाय जिसमें उस बड़े पात्र से भाप बाहर निकल कर न जाय। पहले ही पात्र में एक छिद्र बना दिया जाता है और उसी छिद्र में सरकंडे के खोखले-सींक या बांस की नली, करंज की पत्ती, मदार की पत्ती इनमें से किसी एक से बनाई हुई नली जिसकी आकृति हाथी के सूँड़ की तरह चढ़ाव-उतार वाली हो, उस नली को पात्र के छिद्र में लगाकर उसका मुख बन्द कर देते है। नली का जो मोटा भाग होता है वह छिद्र में लगाया जाता है और जो पतला भाग होता है वह स्वेदन करने योग्य स्थान के पास रखा जाता है। इस नली की लम्बाई साढ़े तीन हाथ होती है और चौड़ाई आधा व्याम की होती है। नली का मूल भाग जो पात्र से मिलाया जाता है उसका चौतरफा भाग व्याम के चौथाई भाग के बराबर होना चाहिये। अन्तिम भाग व्याम के आठवें भाग के समान मोटा होना चाहिये। मूल से लेकर अग्र भाग तक और उसकी मोटाई में यदि कोई छिद्र हो तो वातनाश करने वाले एरण्ड आदि के पत्ते से उसे बाँध देना चाहिये। यह नली दो-तीन जगह टेढ़ी होनी चाहिये। जब इस पात्र से निकले हुए बाष्प को वातरोगपीडित मनुष्य

---

१. 'स्योपरि' इति पा.।　२. 'शुङ्गवल्कादीनां' ग.।
३. 'व्यामाध्यर्धदीर्घया' ग.।　४. 'ह्यनूर्ध्वगामी' इति पा.

वातनाशक तैलों से मर्दन करा कर स्वेदन करें तब पात्र का मुख बन्द हो जाने से बाष्प ऊपर को गति नहीं कर पाती है। फलतः उसकी गति बीच में रुक जाती है, तब वह भयंकर वेग से त्वचा को नष्ट-भ्रष्ट न करते हुए शरीर का सुखपूर्वक स्वेदन कर देती है। इसे नाडीस्वेद कहना चाहिये ॥४३॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पहले से ही एक ऐसा बड़ा पात्र बनावे जिसके बगल में एक छिद्र कर के उस में मूँज की नली या बांस की नली लगावे जो हाथी के सूंड के आकार की ऊपर मोटी और नीचे पतली हो और जिसके ऊपर की मोटाई लगभग १५ इंच की हो। अग्रभाग की गोलाई सात इंच होनी चाहिये। और नली को तीन जगह से मुड़ी हुई होना चाहिये। इसमें जहाँ-जहाँ छिद्र हो वहाँ-वहाँ वातनाशक, रेड़, मदार, मेंवड़ी आदि की पत्ती लगाकर बाँध देना चाहिये। इस प्रकार की नली अलग तैयार कर ले। पहले स्वेदन करने वाले द्रव्यों को जल, कांजी आदि के साथ पात्र में रखकर आग पर चढ़ावे। उस समय उस छिद्र में इस नली को लगाकर उसका मुख इस प्रकार बन्द करे जिसमें भाप बाहर न निकल सके। जल भरते समय यह भी ध्यान रखे कि छिद्र तक जल न पहुँचे। जब भाप निकलने लगे तो जिस व्यक्ति का स्वेदन करना है वह व्यक्ति पहले अपने शरीर में अथवा जहाँ स्वेदन करना है उस प्रदेश में वातनाशक तैल का मर्दन कर निर्वात गृह में बैठकर एक पतला कपड़ा ओढ़कर जिस प्रदेश में स्वेदन करना है उस प्रदेश को कपड़े से ढक कर धीरे धीरे भाप को अपने शरीर में लगावे। इससे स्वेदन कार्य भली भाँति हो जाता है। नली को लम्बी करने का तात्पर्य यह है कि दूर तक भाप चलकर कुछ शीतल हो जाती है। नली को दो-तीन स्थान पर टेढ़ी करने का तात्पर्य यह है कि नीचे से भाप उठकर जब ऊपर चलती है तो पात्र का मुख बन्द रहने से ऊपर जा नहीं पाती और तब प्रबल वेग से नली के द्वारा बाहर चलती है। यदि नली टेढ़ी न रखी जाय तो वह कितनी भी लम्बी हो, भाप वेग से निकल कर स्वेद करने वाले स्थान पर दाह कर देती है। जब नली टेढ़ी रहती है तो भाप सीधे आकर मुड़े हुये स्थान पर टूट जाती है, फिर वहाँ से आगे वेग से चलती है और फिर मुड़े हुये स्थान पर उसका वेग कम हो जाता है। इस प्रकार दो-तीन बार जब भाप का वेग टूट जाता है तो वह शीतल भी हो जाती है और उसमें वेग भी नहीं रहता जिससे सुगमतापूर्वक स्वेदन कर्म हो जाता है। इसका वर्णन सुश्रुत में भी किया गया है, यथा—'पार्श्वच्छिद्रेण वा कुम्भेनाधोमुखेन तस्या मुखमभिसन्धाय तस्मिञ्छिद्रे हस्तिशुण्डाकारां नाडीं प्रणिधाय तं स्वेदयेत्।' 'सुखोपविष्टं स्वभ्यक्तं गुरुप्रावरणावृतम्। हस्तिशुण्डिकया नाड्या स्वेदयेद्वातरोगिणम्॥ सुखा सर्वाङ्गगा ह्येषा न च क्लिश्नाति मानवम्। व्यामार्धमात्रा त्रिवक्रा हस्तिहस्तसमाकृतिः॥ स्वेदनार्थे हिता नाडी कैलिञ्जी हस्तिशुण्डिका।' (सु. चि. अ. ३२)।

*** वातिकोत्तरवातिकानां[1] पुनर्मूलादीनामुत्क्वाथैः सुखोष्णैः कुम्भीर्वर्षणिकाः प्रनाडीर्वा पूरयित्वा यथार्हसिद्धस्नेहाभ्यक्तगात्रं वस्त्रावच्छन्नं परिषेचयेदिति परिषेकः ॥ ४४ ॥**

**( ४ )** परिषेक स्वेद की विधि [ Affusion Sudatuin ] — जो वातप्रधान हों अथवा संसर्ग और सन्निपात दोषों में वात की प्रधानता वाले हों, उन्हें नाडीस्वेद में बताये हुये द्रव्यों के मूल, पत्र आदि का गर्म-गर्म क्वाथ बनाकर छोटे-बड़े या सहस्रधारा वाले (जिस घड़े में चलनी की भाँति हजारों छिद्र किये गये हों) घट में या बड़ी नली में भर कर रोगानुसार द्रव्यों से सिद्ध तैल को शरीर में मर्दन कर और एक हलके कपड़े से शरीर को ढक कर विधिपूर्वक इस क्वाथ से शरीर का स्वेदन करना चाहिये। इसे परिषेकस्वेद कहा जाता है॥ ४४॥

**विमर्श**—वात, कफ और वातकफजन्य रोगों में सामान्यतः स्वेद का विधान है। पित्तप्रधान

---

१. 'उत्तरवातिकानि उत्तरवाते प्रधानवाते वातश्लेष्मणि हितानि तु ग्राह्याणि' चक्रः।

रोगों में स्वेद नहीं किया जाता है। किन्तु कफ और वात की प्रधानता रहते हुये यदि पित्त का संसर्ग रहता है तो ऐसी दशा में स्वेद किया जाता है, उसके लिये द्रवस्वेद का विधान किया गया है।

**% वातहरोत्क्राथक्षीरतैलघृतपिशितरसोष्णसलिलकोष्ठकावगाहस्तु यथोक्त एवावगाहः ॥**

(५) अवगाहस्वेद की विधि [ Bath Sudation ] — वातनाशक द्रव्यों के क्वाथ, दूध, तैल, घृत, मांसरस या गर्म जल के कोष्ठ में प्रवेश कराके स्वेदन करने को अवगाहस्वेद कहते हैं ॥४५॥

**विमर्श**—अवगाहन का तात्पर्य होता है उसमें प्रवेश करना या डूब जाना। इसका आधुनिक रूप टब-बाथ हैं। इससे सर्वांगस्वेद या एकांगस्वेद भी होता है। एकांगस्वेद जैसे—हाथ का स्वेद करना होना है तो किसी एक पात्र में गर्म दूध, घी, तैल आदि में हाथ को डुबा दिया जाता है। अवगाहस्वेद की विधि सुश्रुत में भी बताई है, यथा—'द्रवस्वेदस्तु वातहरद्रव्यक्वाथपूर्णे कोष्ठे कटाहे, द्रोण्यां वाऽवगाह्य स्वेदयेत्। एवं पयोमांसरसयूषतैलधान्याम्लघृतवसामूत्रेष्ववगाहेत।'(सु. चि. अ. ३२)।

भेलसंहिता में अवगाहस्वेद के लिये एक नौका बनाने का उपदेश दिया है और उन्होंने लिखा है कि अवगाहस्वेद के लिये एक पुरुष के बैठने पर उसके चूतड़ के निचले भाग से लेकर कण्ठ तक जितनी ऊँचाई होती है उतनी गहरी एक नौका बनावे। उस नौका की लम्बाई-चौड़ाई भी उतनी ही होनी चाहिये। उस नाव में कहीं भी छिद्र न हो। इस नौका को वातनाशक विशद गर्म क्वाथ, दूध आदि से भर कर वातनाशक तैल से मर्दन किया हुआ वातरोगी तब तक उसमें बैठे जब तक पसीना न आने लगे। स्वेदन के लिये नौका में दोषानुसार औषधों के क्वाथ, केवल गर्म जल या वनौषधियों के पत्रों से युक्त गर्म जल डाल कर स्वेदन कराया जा सकता है अथवा बड़ी कड़ाही में आधे भाग तक गर्म जल भर कर उसमें रोगी को बैठाने से भी उसका स्वेदन कर्म हो जाता है। भावप्रकाश में बताया है कि नौका में इस प्रकार मनुष्य को बैठाना चाहिये कि उसका नाभि के ६ अंगुल ऊपर तक का भाग जल, क्वाथ आदि में डूबा रहे। यदि अधिक जल होगा तो वह पात्र से बाहर निकल जायगा। वे परिषेक और अवगाह दोनों का प्रयोग साथ ही करते हैं। उनका कहना यह है कि स्वेदन करने योग्य रोगी को टब में बैठा कर कन्धों के ऊपर गर्म जल या गर्म क्वाथ की धारा गिरावे। इससे धारा पीठ और छाती के ऊपर पड़ती हुई नीचे चली जाती है और कोष्ठ में उचित मात्रा में क्वाथ जमा हो जाता है तथा अधिक भाग बाहर निकल जाता है। जब कोष्ठ भर जाय तो धारा गिराना बन्द कर दिया जाता है। इस प्रकार अवगाहन स्वेद का वर्णन किया गया है। अवगाहनस्वेद की कुल मात्रा चार मुहूर्त्त मानी गई है अथवा जब तक आरोग्य की स्थिति न आ जाय तब तक अवगाहन कराते रहना चाहिये।

**% अथ जेन्ताकं चिकीर्षुर्भूमिं परीक्षेत—तत्र पूर्वस्यां दिश्युत्तरस्यां वा गुणवति प्रशस्ते भूमिभागे कृष्णमधुरमृत्तिके सुवर्णमृत्तिके वा परीवाप[1]पुष्करिण्यादीनां जलाशयानामन्यतमस्य कूले दक्षिणे पश्चिमे वा सूपतीर्थे समसुविभक्तभूमिभागे, सप्ताष्टौ वाऽरत्नीरुपक्रम्योदकात् प्राङ्मुखमुदङ्मुखं वाऽभिमुखतीर्थं कूटागारं[2] कारयेत्, उत्सेधविस्तारतः परमरत्नीः षोडश, समन्तात्सुवृत्तं मृत्कर्मसंपन्नमनेकवातायनम्, अस्य कूटागारस्यान्तः समन्ततो भित्तिमरत्निविस्तारोत्सेधां पिण्डिकां कारयेदाकपाटात्, मध्ये चास्य कूटागारस्य चतुष्किष्कु[3]मात्रं पुरुषप्रमाणं मृन्मयं कन्दुसंस्थानं[4] बहुसूक्ष्मच्छिद्रमङ्गारकोष्ठकस्तम्भं[5] सपिधानं कार-**

---

१. परीवापो दीर्घिका। २. कूटागारं वर्तुलागारम्। ३. किष्कुर्हस्तः।

४. 'यया चुल्हिकया तण्डुलादीनि लोके भृज्जति तद्भर्जनचुल्हिका कन्दुनाम्नोच्यते' गङ्गाधरः। 'कुन्दसंस्थानं' च.; 'कुन्दः कुम्भकाराग्निसंस्थानम्' चक्रः।

५. 'अङ्गारार्थं कोष्ठोऽवकाशो विद्यतेऽस्मिन् सोऽङ्गारकोष्ठकः, स एव स्तम्भः' चक्रः।

**येत्, तं च खादिराणामाश्वकर्णादीनां वा काष्ठानां पूरयित्वा प्रदीपयेत्; स यदा जानीयात् साधुदग्धानि काष्ठानि विगतधूमान्यवतप्तं च केवलमग्निना तदग्निगृहं स्वेदयोग्येन चोष्मणा युक्तमिति, तत्रैनं पुरुषं वातहराभ्यक्तगात्रं वस्त्रावच्छन्नं प्रवेशयेत्, प्रवेशयंश्चैनमनुशिष्यात्– सौम्य! प्रविश कल्याणायारोग्याय चेति, प्रविश्य चैनां पिण्डिकामधिरुह्य पार्श्वापरपार्श्वाभ्यां यथासुखं शयीथाः, न च त्वया स्वेदमूर्च्छापरीतेनापि सता पिण्डिकैषा विमोक्तव्याऽऽ-प्राणोच्छ्वासात्, भ्रश्यमानो ह्यतः पिण्डिकावकाशाद्द्वारमनधिगच्छन् स्वेदमूर्च्छापरीततया सद्यः प्राणान् जह्याः, तस्मात् पिण्डिकामेनां न कथंचन मुञ्चेथाः, त्वं[1] यदा जानीयाः— विगताभिष्यन्दमात्मानं सम्यक्प्रस्रुतस्वेदपिच्छं [2]सर्वस्रोतोविमुक्तं लघूभूतमपगतविबन्ध-स्तम्भसुप्तिवेदनागौरवमिति, ततस्तां पिण्डिकामनुसरन् द्वारं प्रपद्येथाः, निष्क्रम्य च न सहसा चक्षुषोः परिपालनार्थं शीतोदकमुपस्पृशेथाः, अपगतसंतापक्लमस्तु मुहूर्तात् सुखोष्णेन वारिणा यथान्यायं परिषिक्तोऽश्नीयाः; इति जेन्ताकस्वेदः ॥ ४६ ॥**

**( ६ )** जेन्ताकस्वेद की विधि [ Sudatorium Sudation ] — जेन्ताक-विधि से स्वेद कराने के इच्छुक व्यक्ति को सर्वप्रथम भूमि की परीक्षा करनी चाहिए। जो भूमि इस स्वेद कर्म के लिए उपयुक्त हो वह वासस्थान से पूर्वदिशा या उत्तरदिशा में रहनी चाहिए। भूमि गुणयुक्त ( उपजाऊ ) और प्रशस्त ( देखने में सुन्दर ), पृथिवी के एक भाग में, काली या पीली मिट्टी वाली हो। वह भूमिभाग किसी परीवाप ( लम्बे ताल ), पुष्करिणी ( कमल के फूलों से सुशोभित तालाब ) आदि किसी भी एक अच्छे जलाशय के दक्षिण या पश्चिम तट पर हो जिधर तालाब में सुन्दर सीढ़ियाँ बनी हों तथा जहाँ का भूमिभाग समतल हो। ऐसे स्थान में, जलाशय से ७ या ८ अरत्नि ( 'बद्धमुष्टिररत्निः', हाथ ) हट कर पूर्वमुख वाला या उत्तर मुख वाला कूटागार ( गोलाकार) गृह बनवावें। पर इस कूटागार का मुख्य द्वार जलाशय की सीढ़ियों की ओर ही रखा जाय। इस कूटागार की ऊँचाई और चौड़ाई अधिक से अधिक १६ अरत्नि ( हाथ ) होनी चाहिये। चारों तरफ से यह घर गोलाकार होना चाहिए। इस गृह की दीवाल अच्छी प्रकार मिट्टी लगा कर लीपी-पोती गई हो। इस गृह में अनेक वातायन ( झरोखे ) होने चाहिए जिससे वायु का प्रवेश और निर्गम होता रहे। इस गृह के भीतर चारों तरफ दीवारों से सटा हुआ एक अरत्नि की ऊँचाई और चौड़ाई में चौतरा बनवावें, जो एक तरफ के फाटक के पास से प्रारम्भ होकर दूसरे तरफ के फाटक की दीवार तक समाप्त होता हो। इस प्रकार बने हुए कूटागार के मध्य भाग में एक ४ हाथ लम्बा, पुरुष की ऊँचाई के बराबर मिट्टी का गोलाकार अनेकों छिद्रों वाला अङ्गारकोष्ठक ( आग के अङ्गारों का कोठिला ) बनवावें, जिसमें ऊपर से ढक्कन लगा हो। उस कोठिले में खदिर या अश्वकर्ण ( साखू ) आदि वानस्पत्य लकड़ियों को डाल कर आग लगा दें। जब यह समझ ले कि लकड़ी ठीक रूप से जल गयी है, धूम बिलकुल नहीं है, केवल अग्नि के अङ्गारे से वह अङ्गारकोष्ठक और कूटागार तप्त हो गया है, तब स्वेद करने योग्य ऊष्मा से युक्त उस अग्निगृह को समझ कर उस गृह में स्वेद करने योग्य व्यक्ति के शरीर में वातनाशक तैल का मर्दन कराकर एक हलका कपड़ा ओढाकर प्रवेश करावें। जब स्वेद के योग्य पुरुष उस अग्निगृह में प्रवेश करने लगे तो उसे शिक्षा देकर समझावें कि हे सौम्य ! अपने कल्याण और आरोग्य-लाभ के लिए इस कूटागार में प्रवेश करो, और इस

---

१. 'स यदा' च. 'स इत्यत्र त्वमित्यध्याहार्यम्' चक्रः। 'त्वं यदा जानीयाश्च' ग.।

२. 'अथ व्यपगत' ग.।

कूटागार में प्रवेश कर किनारे पर जो चौतरा बनाया गया है उस पर आरोहण करके एक बगल से, पुनः दूसरे बगल से ( करवट बदल कर दोनों करवटों से ) सुखपूर्वक शयन करो। यदि उस चौतरे पर शयन करने पर तुम पसीना से अधिक पीड़ित हो जाओ या मूर्च्छा ( मोह ) से युक्त हो जाओ तब भी जब तक तुम्हारे शरीर में श्वास-प्रश्वास रहे तब तक इस चौतरे को कभी न छोड़ना, क्योंकि इस चौतरे से गिर जाने पर पसीना और मूर्च्छा से युक्त होने के कारण मुख्य द्वार को नहीं पा सकोगे अतः शीघ्र ही मर जाओगे। इसलिए इस चौतरे को कभी भी न छोड़ना। जब तुम अपने को अभिष्यन्द ( कफदोष ) से रहित समझ लो, जब तुम्हारे शरीर से पसीने का चिपचिपा भाग ठीक तरह से निकल जाय, सारे शरीर के स्रोत खुल जाँय, जिससे अपने शरीर को हलका समझ लो, दोषों का विबन्ध, शरीर की जकड़ाहट, शून्यता, वेदना और शरीर की गुरुता नष्ट हो गई है—यह समझ लो तो उसी चौतरे के सहारे शयन किए-किए धीरे-धीरे मुख्य द्वार पर चले आना और उस कूटागार से बाहर निकल आना। निकल कर सहसा नेत्रों की रक्षा करने के लिए शीतल जल से स्नान मत करना। जब यह समझ लो कि मेरे शरीर से संताप और श्रम दूर हो गया है तब एक मुहूर्त के बाद कुछ गरम जल से विधिपूर्वक परिषेक ( स्नान ) करना और उसके बाद भोजन करना। इस प्रकार जेन्ताकस्वेद की विधि बताई गई है॥ ४६॥

**विमर्श**—जेन्ताक एक स्वेद करने का विशेष प्रकार का घर होता है जिसके मध्य में एक मिट्टी का गोलाकार कोष्ठक बनाते हैं। उसमें अनेक छिद्र रखे जाते हैं और वातनाशक लकड़ियों को रखकर उसे फूँक दिया जाता है। जब धूम समाप्त हो जाता है तो वातनाशक तैलों का मर्दन किया हुआ पुरुष कपड़ा ओढ़कर उस घर में प्रवेश कर जाता है और उस घर की दीवाल के पास के चबूतरे पर बैठ जाता है। चबूतरे घर में चारों तरफ बनाये जाते हैं। केवल मुख्य द्वार में चबूतरा नहीं होता है। उसी चबूतरे पर मनुष्य लेट जाता है। लेटते हुए और करवट बदलते हुए फाटक के एक सिरे के चबूतरे से लेकर दूसरे सिरे के चबूतरे तक जावे और पूर्ण स्वेदन होने पर फिर जिस क्रम से गया हुआ है उसी क्रम से बाहर निकल आवे। इस प्रकार स्वेद करने के बाद सहसा शीतल जल में स्नान न करे क्योंकि इससे नेत्र में दुर्बलता आ जाती है। घर की ऊंचाई और लम्बाई कितनी होनी चाहिए इस विषय में 'अरत्निविस्तारोत्सेधाम्' से १६ अरत्नि ऊँचाई और १६ अरत्नि चौड़ाई का एक स्वेदनगृह बनाना चाहिए—ऐसा बताया है। मुट्ठी बाँध कर जितनी लम्बाई हाथ की होती है उतने को 'रत्नि' कहा जाता है और हाथ को फैलाने पर कनिष्ठिका अंगुली तक जितनी लम्बाई होती है उसे 'अरत्नि' कहते हैं यथा 'मध्याङ्गुलीकूर्परयोर्मध्ये प्रामाणिकः करः। बद्धमुष्टिकरो रत्निररत्निः सकनिष्ठिकः॥' ( हलायुध कोष )। गृह के भीतर एक चतुष्किष्कुमात्र पुरुषप्रमाण कोष्ठक बनाया जाता है। किष्कु शब्द से हाथ लिया जाता है, यथा 'अङ्गुलं तु भवेन्मात्रं वितस्तिर्द्वादशाङ्गुलः। तद्द्वयं हस्त उद्दिष्टः स च किष्कुरिति स्मृतः॥' ( वास्तुविद्या )। अतः घर के भीतर जो अरत्निमात्र ऊँचा दीवाल के किनारे-किनारे एक चबूतरा बनाया जाता है और उसमें स्नेहन के लिए जो पुरुषप्रमाण एक कोठिले के समान कोष्ठक बनाया जाता है उससे चार हाथ का अन्तर चाहिए। ऐसा करने से स्वेदन क्रिया सुगमता से हो जाती है। ज्यादे समीप होने से अग्नि की आंच की प्रबलता से जल जाने का भय हो सकता है।

**शयानस्य प्रमाणेन घनामश्ममयीं शिलाम्। तापयित्वा मारुतघ्नैर्दारुभिः संप्रदीपितैः॥४७॥**

**व्यपोह्य सर्वानङ्गारान् प्रोक्ष्य चैवोष्णवारिणा। तां शिलामथ कुर्वीत कौशेयाविकसंस्तराम्॥ तस्यां स्वभ्यक्तसर्वाङ्गः स्वपन्[1] स्विद्यति ना सुखम्। [2]कौरवाजिनकौशेयप्रावाराद्यैः सुसंवृतः[3]॥ इत्युक्तोऽश्मघनस्वेदः—**

(७) अश्मघनस्वेद की विधि [ Stone-Bed-Sudation ]— शयन करने पर मनुष्य की जितनी लम्बाई-चौड़ाई होती हो उतनी ही लम्बी और चौड़ी एक मोटी, दृढ़, समतल, पत्थर की पटिया लेकर उसके ऊपर वातनाशक खदिर आदि की लकड़ी जलाकर गर्म करें। जब वह पत्थर की पटिया अच्छी प्रकार गरम हो जाय तो सभी अंगारों को अलग कर दें और पत्थर के पटिये के ऊपर गरम पानी डाल कर पोछ दें और उसके ऊपर रेशम या ऊन का चद्दरा बिछा दें। जिस पुरुष को स्वेद करना हो वह अपने शरीर में वातनाशक तेल का मर्दन करे, उस पटिया के ऊपर शयन करे और ऊपर से सूती वस्त्र, काले मृग का चर्म, रेशम का वस्त्र या कम्बल ओढ़ ले तो सुखपूर्वक स्वेदन हो जाता है। इसका नाम अश्मघन स्वेद है॥४७-४९॥

**विमर्श**—इस स्वेद का वर्णन सुश्रुत चिकित्सा स्थान में भी किया गया है, यथा—'पुरुषायाममात्रां च भूमिमुत्कीर्य खादिरैः। काष्ठैर्दग्ध्वा तथाभ्युक्ष्य क्षीरधान्याम्लवारिभिः॥ पत्रभङ्गैरवच्छाद्य शयानं स्वेदयेत् ततः। पूर्ववत् स्वेदयेद्दग्ध्वा भस्मापोह्यापि वा शिलाम्॥' (सुश्रुत-चि. ३२)। इस स्वेद का लक्ष्य सर्वाङ्ग में एक साथ स्वेदन करने का है। किसी भी प्रकार एक बड़े पत्थर की चट्टान को गर्म कर उस पर कपड़ा बिछा या वातनाशक एरण्ड, मेउड़ी आदि को पत्तों को बिछाकर शयन किया जाता है और ऊपर से एक कपड़ा ओढ़ लिया जाता है, जिससे पत्थर से निकली हुई भाप बाहर न जा सके। गर्म पानी से या गरम कांजी से धोने का तात्पर्य यह है कि उससे भाप सुगमता से निकले। यदि ठण्डे पानी से भिगोया जाय तो पत्थर टूट जाने का भय रहता है।

**—कर्षूस्वेदः प्रवक्ष्यते। खानयेच्छयनस्याधः कर्षूं[4] स्थानविभागवित्॥५०॥ दीप्तैरधूमैरङ्गारैस्तां कर्षूं पूरयेत्ततः। तस्यामुपरि शय्यायां स्वपन् स्विद्यति ना सुखम्॥५१॥**

(८) कर्षूस्वेद की विधि [ Trench Sudation ]— कर्षूस्वेद कहा जा रहा है। स्वेदयोग्य स्थान के विभाग को जानने वाला चिकित्सक खाट के नीचे गड्ढा खोदवावे, उसके बाद उस गड्ढे में धूमरहित दहकते हुए अङ्गारों को भर दे, इस खाट के ऊपर सोया हुआ व्यक्ति सुखपूर्वक स्वेदसम्पन्न हो जाता है॥५०-५१॥

**विमर्श**—कर्षू का अर्थ हण्डी के आकार का गढ़ा होना है। यह गढ़ा ऐसा बनाया जाता है कि नीचे अधिक चौड़ा रहे और ऊपर की तरफ कम चौड़ा हो। वह इतना बड़ा हो कि उसके ऊपर खाट बिछायी जा सके, जिससे अग्नि की गर्मी पूरी खाट पर लग सके। फिर उस पर बिस्तर बिछाकर या वातनाशक एरण्ड आदि की पत्तो बिछाकर शयन करने से स्वेदन हो जाता है।

**अनत्युत्सेधविस्तारां वृत्ताकारामलोचनाम्। घनभित्तिं कुटीं कृत्वा कुष्ठाद्यैः संप्रलेपयेत्॥५२॥ कुटीमध्ये भिषक् शय्यां स्वास्तीर्णामुपकल्पयेत्। प्रावाराजिनकौशेयकुथकम्बलगोलकैः[5]॥५३॥ हसन्तिकाभिरङ्गारपूर्णाभिस्तां[6] च सर्वशः। परिवार्यान्तरारोहेदभ्यक्तः[7] स्विद्यते सुखम्॥५४॥**

(९) कुटीस्वेद की विधि [ Cabin Sudation ]— एक ऐसा छोटा गोलाकार गृह

---

१. 'शयानः स्विद्यते सुखम्' यो.। २. 'कौरवं कार्पासवस्त्रं' चक्रः। 'रौरवाजिन' ग.।
३. 'सुखं वृतः' यो.। ४. 'कर्षूः अभ्यन्तरविस्तीर्णोऽल्पमुखो गर्तः'। ५. 'कम्बलगोणिकैः' यो.।
६. 'हसन्तिका अङ्गारधानिका' चक्रः। ७. 'परिवार्य तामारोहेत्' च.।

बनावे जिसकी ऊँचाई और चौड़ाई अधिक न हो, जिस में हवा आने-जाने के लिए एक भी खिड़की या झरोखा न हो, गृह की दीवाल मोटी हो, घर के भीतरी भाग में दीवाल के ऊपर उपनाहस्वेद की विधि में बताई हुई कुष्ठ आदि उष्णवीर्य औषधियों का लेप किया हुआ हो, ऐसी कुटी के बीच में खाट बिछा कर उस पर सुन्दर बिछावन बिछा दे जिस पर प्रावार ( रजाई-नोमक ), अजिन ( काले मृग का चर्म ), कौशेय ( रेशमी वस्त्र ), कुथ ( ऊनी कम्बल ), कम्बल ( भेड़ का कम्बल ), गोलक ( सन के वस्त्र ) इनमें से कोई एक रखा हो। अब खाट के नीचे धूमरहित अंगारों से बोरसी को भर कर रख दे। पहले से वातघ्न तेल मर्दन किया हुआ व्यक्ति खाट पर जब बैठता है तो उसका सुखपूर्वक स्वेदन हो जाता है ॥ ५२–५४ ॥

**विमर्श**—खाट के नीचे अंगीठी रखकर यदि ओढ़ना ओढ़कर मनुष्य बैठ जाता है तो उसका स्वेदन सुखपूर्वक हो जाता है। सुश्रुत में इस स्वेद की विधि कुछ भिन्न ही बताई है। उनका कहना है कि एक चार दरवाजे का कमरा बनवावे। कमरे के भीतर खाट पर बैठ जाय और चारों दरवाजों पर अंगीठी या किसी अन्य पात्र में निर्धूम अंगार रख दे जिससे हवा के जोर से आग की लपट अंदर चली जाय। इससे घर के भीतर बैठे हुए व्यक्ति का स्वेदन हो जाता है, यथा—'पूर्ववत् कुटीं वा चतुर्द्वारां कृत्वा तस्यामुपविष्टस्यान्तश्चतुर्द्वारेऽङ्गारानुपसंधाय तं स्वेदयेत्।' ( सुश्रुत. चि. अ. ३२ )।

**य एवाश्मघनस्वेदविधिर्भूमौ स एव तु। प्रशस्तायां निवातायां समायामुपदिश्यते ॥५५॥**

**( १० )** भूस्वेद की विधि [ Ground–Bed Sudation ] — अश्मघन-स्वेद की जो विधि कही गई है वही विधि प्रशस्त, निवात, समतल भूमि पर की जाय तो उसे 'भूस्वेद' या 'भूमिस्वेद' कहते हैं ॥ ५५ ॥

**विमर्श**—अष्टाङ्गसंग्रहकार ने ( सू. अ. २६ में ) भूस्वेद और अश्मघनस्वेद इन दोनों को एक ही में लिखा है। उनकी दृष्टि से दोनों एक हैं, केवल भूमि और पत्थर की भिन्नता है, अतः एक ही जगह पढ़ा है—'पुरुषायाममात्रमधिकं वा घनं च शिलातलं भूप्रदेशं वा वातहरदारुदीप्तेनाग्निना सर्वतस्तापयित्वाऽग्निमपोह्योष्णोदकाम्लादिभिरभ्युक्ष्य यथोक्तप्रच्छदे संस्तरवत्स्वेदयेदिति घनाश्मस्वेदः ॥' ( अ. सं. )। यहाँ पर घनाश्मस्वेद में ही भूस्वेद को गिन दिया है। भूस्वेद का परिगणन पृथक् से नहीं किया है। सुश्रुत में भी इन दोनों स्वेदों को एक ही में बताया है।

**कुम्भीं वातहरक्वाथपूर्णां भूमौ निखानयेत्। अर्धभागं त्रिभागं वा शयनं तत्र चोपरि ॥५६॥**
**स्थापयेदासनं वाऽपि नातिसान्द्रपरिच्छदम्। अथ कुम्भ्यां सुसंतप्तान् प्रक्षिपेदयसो गुडान्॥**
**पाषाणान् वोष्मणा तेन तत्स्थः स्विद्यति ना सुखम्।**
**सुसंवृताङ्गः स्वभ्यक्तः स्नेहैरनिलनाशनैः ॥ ५८ ॥**

**( ११ )** कुम्भीस्वेद की विधि [ Pitcher–Bed Suda'ion ] — वातनाशक औषधियों के क्वाथ से भरे हुये एक घड़े का आधा या तीसरा भाग पृथ्वी के अन्दर गाड़ दे। इसके ऊपर शयन करने योग्य खाट या बैठने के योग्य छोटी मोढ़ी रख दे, जिसपर अधिक मोटा बिस्तरा न हो। इस खाट के ऊपर स्वेद करने योग्य पुरुष शयन कर जाय या छोटी मोढ़ी पर बैठ जाय। अब इसके बाद लोहे के गोले को या पत्थर के टुकड़े को अच्छी प्रकार गर्म कर घड़े में डाल दें। इससे क्वाथ गर्म हो जाता है और उससे भाप निकलने लगती है। वह भाप रोगी व्यक्ति के शरीर में लगती है जिससे शरीर सुखपूर्वक स्वेदयुक्त हो जाता है। स्वेद लेने के पूर्व वातनाशक स्नेह से शरीर का अभ्यंग कर और एक कपड़ा ओढ़ कर रोगी को खाट पर सोना चाहिये या बैठना चाहिये। इसे 'कुम्भीस्वेद' कहते हैं ॥ ५६–५८ ॥

**विमर्श**—वृद्ध वाग्भट ने बताया है कि 'कुम्भीस्वेद' में ऊपर जो खाट बिछाया जाता है उसके ऊपर ऐसी चादर बिछाई जाती है जो खाट से भूमि तक चारो तरफ फैली रहे यह उचित भी प्रतीत होता है क्योंकि जब घड़े के चारो तरफ का भाग खुला रहेगा तो बाष्प फैल जायगी और पूर्ण रूप से रोगी के शरीर में स्वेदन नहीं हो पायेगा। जब कपड़े से घिरा रहेगा तो पूरी बाष्प शरीर में लगेगी और उत्तम स्वेद हो जायगा। सुश्रुत ने कुम्भीस्वेद की दूसरी विधि बताई है। उनका कहना यह है कि वातघ्न मांसरस या औषधियों के गर्म क्वाथ को एक घड़े में भर कर, उस के ऊपर एक कपड़े को बाँध कर, उस घड़े को हाथ में लेकर उसके भाप को अपने शरीर में लगाना चाहिये। यथा—'मांसरसपयोदधिस्नेहधान्याम्लवातहरपत्रभङ्गक्वाथपूर्णां वा कुम्भीमनुतप्तां प्रावृत्योष्माणं गृह्णीयात्॥' ( सु. चि. अ. ३२ )।

**कूपं शयनविस्तारं द्विगुणं चापि वेधतः[1]। देशे निवाते शस्ते च कुर्यादन्तःसुमार्जितम् ॥५९॥**
**हस्त्यश्वगोखरोष्ट्राणां करीषैर्दग्धपूरिते। स्ववच्छन्नः सुसंस्तीर्णेऽभ्यक्तः स्विद्यति ना सुखम् ॥**

**( १२ )** कूपस्वेद की विधि [ Pit Sudation ] — जिस भूभाग में तीव्र हवा का प्रवेश न हो, जो समतल हो, ऐसे उत्तम स्थान पर खाट की लम्बाई-चौड़ाई के अनुसार लम्बा-चौड़ा और लम्बाई से दूनी गहराई में एक कुआं खोदवावे। फिर उस कुएँ के भीतरी भाग को अच्छी प्रकार से लीप-पोत कर चिकना और साफ सुथरा बनवावे। उस कुएँ के अन्दर हाथी, घोड़े, गौ, गदहा, और ऊँट इनके सूखे हुये लींद और गोबर को डाल कर उसमें आग लगा दे। जब उसमें धुआँ न रहे और ज्वाला शांत हो जाय तो उस गड्ढे के ऊपर एक खाट बिछा दे और उस खाट के ऊपर एक अच्छा सुन्दर मोटा बिस्तरा बिछा दे। उस बिस्तरे पर वातनाशक तैलों का सारे शरीर में अभ्यंग कर एक चादर ओढ़ कर रोगी सो जाय। इस प्रकार सोने से सुख पूर्वक स्वेदन हो जाता है। इसे कूपस्वेद कहते हैं॥ ५९-६०॥

**विमर्श**—इससे पहले कर्षूस्वेद ( आठवें ) का भी विधान आया है। उसमें भी एक गड्ढा खोद कर वातघ्न काष्ठों को जला कर धूम के नष्ट होने पर उसके ऊपर खाट बिछा कर शयन कर स्वेद लिया जाता है। दोनों के गड्ढों में अन्तर होता है। कर्षूस्वेद में गढ़े का निचला भाग चौड़ा होता है ऊपर का भाग पतला होता है ( कर्षूः अभ्यन्तरविस्तीर्णः स्वल्पमुखो गर्तः-**चक्रः** )। निचले भाग में आग के अंगारे अधिक रहते हैं और गढ़े का मुंह छोटा होने से देर तक उष्णता निकलती रहती है अतः उसके द्वारा अधिक काल तक ताप की प्राप्ति होती है और उत्तम स्वेद हो जाता है। कूपस्वेद में गड्ढे की लम्बाई-चौड़ाई एक समान होती है, गहराई लम्बाई की अपेक्षा दूनी होती है। पर गड्ढे के एक समान होने से इसका तापक्रम एक रूप में अधिक देर तक नहीं रहता है। अतः अधिक काल तक उत्तम रूप से इससे स्वेद नहीं होता है, यह दोनों में अन्तर है। सुश्रुत ने कर्षू स्वेद और कूपस्वेद का अपने यहाँ वर्णन नहीं किया है। अष्टाङ्गसंग्रह में कूपस्वेद में ही कर्षूस्वेद का अन्तर्भाव कर दिया है, पर प्रयोजन के अनुसार ये दोनों स्वेद भिन्न-भिन्न हैं। कुछ लोग सुश्रुत के भूस्वेद में कर्षूस्वेद और कूपस्वेद को अन्तर्भूत कर यह कहते हैं कि सुश्रुत ने इन दोनों स्वेदों को भूस्वेद में ही मान लिया है।

**धीतीकां[2] तु करीषाणां यथोक्तानां प्रदीपयेत्। शयनान्तःप्रमाणेन शय्यामुपरि तत्र च ॥६१॥**
**सुदग्धायां विधूमायां यथोक्तामुपकल्पयेत्। स्ववच्छन्नः स्वपंस्तत्राभ्यक्तः स्विद्यति ना सुखम् ॥**
**होलाकस्वेद इत्येष सुखः प्रोक्तो महर्षिणा। इति त्रयोदशविधः स्वेदोऽग्निगुणसंश्रयः॥ ६२ ॥**

---

१. 'वेधन इत्यधःखननप्रमाणेन' चक्रः। २. 'धीतीका शुष्कगोमयादिकृतोऽग्न्याश्रयविशेषः' चक्रः।

**( १३ )** होलाकस्वेद की विधि [ Under-Bed Sudation ] — हाथी, घोड़ा, गाय, गदहा, ऊँट के सूखे लीद और गोबर से भरी हुई एक चौड़ी-लम्बी और ऊँची बोरसी तैयार करावे जो खाट के नीचे रखी जाय और खाट के नीचे के पूरे भाग तक फैली रहे। उसमें आग लगा दे। जब लीद अच्छी प्रकार जल जाय और उसमें धुआँ न रहे तो उसके ऊपर खाट रखकर रोगी व्यक्ति अपने शरीर में वातनाशक तैल से अभ्यंग कर एक कपड़ा ओढ़ कर खाट पर सो जाय। इस प्रकार शयन करने से सुखपूर्वक स्वेदन हो जाता है। इसका नाम महर्षियों ने 'होलाकस्वेद' बताया है। इस प्रकार अग्नि-संयोग से होने वाले १३ स्वेदों का वर्णन यथाक्रम यहाँ कर दिया है॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने धीतिका शब्द की व्याख्या निम्नलिखित रूप में की है, यथा—'शुष्कगोमयादिकृतोऽग्न्याश्रयविशेषः'। ग्रामीण भाषा में इसे 'बोरसी' या 'कौड' कहते हैं। यह बोरसी इतनी लम्बी-चौड़ी बनाई जाती है कि खाट के नीचे ( शयनान्त प्रमाण ) के पूरे भाग को छेक ले।

**॥ व्यायाम उष्णसदनं[1] गुरुप्रावरणं क्षुधा। बहुपानं भयक्रोधावुपनाहाहवातपाः॥ ६४॥**
**स्वेदयन्ति दशैतानि नरमग्निगुणादृते[2]।**

## ( ३ ) दश निरग्नि ( अग्निरहित ) स्वेदन

### ( Ten Non–Thermal Sudation )

दश निरग्नि स्वेद — ( १ ) व्यायाम, ( २ ) उष्णगृह, ( ३ ) भारी ओढ़ने के वस्त्र ( कम्बल आदि ), ( ४ ) भूख, ( ५ ) मद्य आदि उष्णवीर्य द्रवों का अधिक पीना, ( ६ ) भय, ( ७ ) क्रोध, ( ८ ) उपनाह, ( ९ ) युद्ध, ( १० ) आतप, ये दश बिना अग्नि गुण के ही स्वेदन करते हैं॥ ६४॥

**विमर्श**—ये दश अनग्नि स्वेद अर्थात् अग्नि के साक्षात् संयोग के बिना ही शरीर का स्वेदन करते हैं। व्यायाम का तात्पर्य दण्ड-बैठक करना या आपस में कुश्ती लड़ना है। **चक्रपाणि** के मतानुसार उष्ण सदन का तात्पर्य उस गर्म घर से है जो बिना अग्नि-संयोग के ही गर्म हो जैसे जिस घर में खिड़की या जंगला न हो ( निर्जालक ) और दीवाल मोटी ( घनभित्ति ) हो तो वह घर गर्मी के दिनों में बिना अग्नि-संयोग के ही गर्म रहता है। गुरु प्रावरण का तात्पर्य मोटे ओढ़ने से है। शीतपित्त, उदर्द रोग में शरीर में चमेली का तेल और गेरू लगाकर काला कम्बल ओढ़ाकर सुला दिया जाता है या शीत ज्वर में अधिक गर्म कपड़ा ओढ़ा दिया जाता है जिससे पसीना निकल जाता है। यहाँ उपनाह की अनग्निस्वेद में गणना की है और सुश्रुत ने इसे अग्नि-स्वेदन माना है। वस्तुतः उपनाह दोनों प्रकार का होता है, यथा—'उपनाहो द्विविधः, साग्निरनग्निश्च, तत्र यः साग्निरुपनाहः स सङ्कर एव बोद्धव्यः' **( चक्रः )**। जब कुष्ठ, अगर, राई आदि गर्म औषधियों का उपनाह बाँधकर गर्म कपड़े से बाँध दिया जाता है तो उसे अनग्नि उपनाह स्वेद कहा जाता है और जब किसी वातघ्न द्रव्य को पीस कर गर्म कर बाँधा जाता है तो उसे साग्नि उपनाह स्वेद कहते हैं। सुश्रुत ने भी अनग्नि स्वेद का वर्णन किया है, यथा—'कफमेदोन्विते वायौ निवातातपगुरुप्रावरणनियुद्धाध्वव्यायामभारहरणामर्षैः स्वेदमुत्पादयेदिति' ( सु. चि. अ. ३२ )।

**॥ इत्युक्तो द्विविधः स्वेदः संयुक्तोऽग्निगुणैर्न च॥ ६५॥**

---

१. 'उष्णसदनमिति अग्निसंतापव्यतिरेकेण निर्जालकतया घनभित्तितया च यद्गृहं स्वेदयति तद्बोद्धव्यम्। उपनाहो द्विविधः साग्निरनग्निश्च, तत्र यः साग्निरुपनाहः स संकर एव बोद्धव्यः; यस्त्वनग्निवलत्वेन शरीरोष्मरोधं कृत्वा स्वेदयति स इह बोद्धव्यः' इति चक्रः।

२. 'अग्निगुणादृते साक्षादग्निसंबन्धेन कृतादुष्णत्वादिना' चक्रः।

आदि अंगों—का लेना, स्वरस, क्वाथ, कल्क, हिम, फाण्ट, चूर्ण, वटी, अवलेह, रसक्रिया आदि कल्पनाओं से प्रयोग करना तथा रस, गुण, वीर्य, विपाक, प्रभाव आदि का विचार कर तथा प्रकृतिसमसमवेत, विकृतिविषमसमवेत आदि संयोगों का विचार करना अत्यन्त सूक्ष्म होता है।

( ३ ) देश ( Place ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—भूमि और आतुर भेद से देश दो तरह के होते हैं। भूमि आनूप, जांगल और साधारण भेद से तीन तरह की होती है। इन देशों में किन-किन दोषों की प्रधानता-अप्रधानता कब और कैसे होती है, यह विचार। आतुर देश से तात्पर्य रोगी के शरीर से है। जैसे एक ही रोग शरीर के भिन्न-भिन्न देश में होने से उसके भिन्न-भिन्न नाम, भिन्न-भिन्न कार्य और भिन्न-भिन्न वेदनायें होती हैं। जैसे एक ही वायु शिर में जायेगा तो शिरःशूल, नेत्र में जायेगा तो अक्षिशूल, कान में जायेगा तो कर्णशूल उत्पन्न करता है और उसकी चिकित्सा देश के अनुसार की जाती है।

( ४ ) काल ( Time ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—काल नित्यग और आवस्थिक भेद से दो तरह का होता है। नित्यग काल में क्षण, मुहूर्त, सेकण्ड, मिनट, घंटा, दिन, रात, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग आदि भेद से भिन्न होता है। आवस्थिक काल वय के अनुसार या रोग के अनुसार होता है। जैसे युवा अवस्था के रोग प्रायः सुखसाध्य होते हैं, वृद्ध अवस्था के रोग दुःखसाध्य होते हैं। रोग के अनुसार ज्वर की अवस्था में उपवास करना चाहिए या हल्का भोजन देना चाहिए या श्वास के रोग में बार-बार औषध का प्रयोग करना चाहिए।

( ५ ) बल ( Strength ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—बल स्वाभाविक (सहज), काल के अनुसार ( कालज ), युक्ति के अनुसार ( युक्तिज ), अवस्था के अनुसार, देश के अनुसार बढ़ता और घटता रहता है। शरीर के बल से ही अग्नि के बल में भिन्नता आती है।

( ६ ) शरीर ( Body ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—शरीर के कृश, स्थूल, सम, मध्य, सारयुक्त, साररहित, मृदु, कठोर, सुकुमार, अधिक बड़ा, अधिक छोटा, अतिरोग वाला, बिना रोग के, अत्यन्त गौर, अत्यन्त कृष्ण, स्वस्थ, अस्वस्थ आदि सूक्ष्म भेद होते हैं।

( ७ ) आहार ( Diet ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—मनुष्यों के आहार के भक्ष्य, पेय, लेह्य, चूष्य, चर्व्य, भोज्य तथा प्रकृति, करण, देश, काल, संयोग, राशि, विरुद्ध भोजन, अध्यशन, अजीर्ण भोजन, विषमाशन, अल्पाशन आदि सूक्ष्म अवस्थान्तर होते हैं।

( ८ ) सात्म्य ( Homologation ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—सात्म्य उसे कहते हैं जो अपनी प्रकृति के अनुकूल हो। इस सात्म्यके देहसात्म्य, प्रकृतिसात्म्य, ऋतुसात्म्य, देशसात्म्य, दोषसात्म्य, ओकसात्म्य, जातिसात्म्य, कालसात्म्य, बलसात्म्य आदि अनेक सूक्ष्म भेद होते हैं।

( ९ ) सत्त्व ( Mind ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—सत्त्व कहते है मन को। मन में सत्त्व, रज, तम ये तीन गुण होते हैं। इनमें रज और तम को दोष कहते हैं, सत्त्व को गुण कहते हैं। इनमें एक-एक की अधिकता प्रति-पुरुष में पाई जाती है। इसके आधार पर सात्त्विक, राजस, तामस ये तीन प्रकार के पुरुष होते हैं और इस मन में शोक, चिन्ता, भय आदि बराबर लगे रहते हैं। इसलिए क्षण-क्षण में मन के ये दोष बदलते रहते हैं। अतः मन का विचार अत्यन्त सूक्ष्म होता है।

( १० ) प्रकृति ( Constitution ) के सूक्ष्म अवस्थान्तर—शारीरिक दोषों के अनुसार मनुष्य की वातज, पित्तज, कफज, द्वन्द्वज और सन्निपातज ये सात प्रकृतियाँ होती हैं। इनमें

भी दोषों के तारतम्य से प्रकृति का भेद किया जाय तो, इसके सूक्ष्म भेद अनेक हो जायेंगे। मन के दोष के अनुसार सात्त्विक के सात, राजस के छः और तामस के तीन, ये सोलह प्रकृतियाँ होती हैं। जिसका विचार करना कठिन होता है इसके अतिरिक्त पंच महाभूत की पाँच प्रकृतियाँ भी अलग होती हैं उसका भी चिकित्सा में विचार करना पड़ता है।

( ११ ) वय ( Age ) में सूक्ष्म अवस्थान्तर—वय, बाल्य, कौमार्य्य, कैशोर, तरुण, प्रौढ़, वृद्ध, जरा आदि अनेक अवस्थायें होती हैं। इन सबों का विचार कर चिकित्सा करने से सफलता अवश्य होती है। पर इतना सूक्ष्म विचार करना सभी के सामर्थ्य की वस्तु नहीं है। अतः दोनों विषयों का यहाँ निर्देश किया गया है।

**इदानीं तावत्संभारान्विविधानपि समासेनोपदेक्ष्यामः; तद्यथा–दृढं निवातं प्रवातैकदेशं सुखप्रविचारमनुपत्यकं[1] धूमातपजलरजसामनभिगमनीयमनिष्टानां च शब्दस्पर्शरसरूप गन्धानां सोदपानोदूखलमुसलवर्चःस्थानस्नानभूमिमहानसं[2] वास्तुविद्याकुशलः प्रशस्तं गृहमेव तावत् पूर्वमुपकल्पयेत् ॥ ६ ॥**

विविध सम्भारों की संक्षेप में गणना — इस समय अनेक प्रकार की सामग्रियों का संक्षेप में उपदेश कर रहे हैं। वास्तु-विद्या का कुशल ( Engineer ), संशोधन कार्य कराने के लिए सबसे पहले एक उत्तम घर बनावे जो घर दृढ़ हो, निवात स्थान में हो, उस घर में हवा आने के लिए एक झरोखा बना हुआ हो, घर इतना चौड़ा हो कि रोगी उस घर में आरामपूर्वक चल-फिर सकता हो, वह घर किसी पर्वत की तराई में न हो, वह घर ऐसे स्थान में बनाया गया हो जहाँ धूम, धूप, जल, धूलि न जा सके तथा मन के प्रतिकूल शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गंध न प्राप्त हो सके। उस घर में पानी से भरा हुआ टब रखा होना चाहिए। समय पर कार्य में लाने के लिए ओखल, मूसर के अतिरिक्त पैखाने का स्थान, स्नानगृह, भोजनगृह उस घर में अलग-अलग उचित स्थान पर बना होना चाहिए ॥ ६ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त गद्य भाग में आतुरालय ( Hospital ) सम्बन्धी विस्तृत वर्णन है, यह इस तथ्य का द्योतक है कि उस समय आतुरालय होते थे।

**ततः शीलशौचाचारानुरागदाक्ष्यप्रादक्षिण्योपपन्नानुपचारकुशलान् सर्वकर्मसु पर्यवदातान् सूपौदनपाचकस्नापकसंवाहकोत्थापकसंवेशकौषधपेषकांश्च परिचारकान् सर्वकर्मस्वप्रतिकूलान्, तथा गीतवादित्रोल्लापक[3]श्लोकगाथाख्यायि[4]केतिहासपुराणकुशलानभिप्रायज्ञाननुमतांश्च देशकालविदः पारिषद्यांश्च, तथा लावकपिञ्जलशशहरिणैणकालपुच्छकमृगमातृकोरभ्रान्, गां दोग्ध्रीं शीलवतीमनातुरां जीवद्वत्सां सुप्रतिविहिततृणशरण[5]पानीयां, पात्र्याचमनीयोदकोष्ठमणिकघटपिठरपर्योग[6]कुम्भीकुम्भकुण्डशरावदर्वीकटोदञ्चन[7]परिपचन[8]मन्थानचर्मचेलसूत्रकार्पासोर्णादीनि च, शयनासनादीनि चोपन्यस्तभृङ्गार[9]प्रतिग्रहाणि सुप्रयुक्तास्तरणोत्तरप्रच्छदोपधानानि [10]सोपाश्रयाणि संवेशनोपवेशनस्नेहस्वेदाभ्यङ्गप्रदेहपरिषेकानु-**

१. 'अनुपत्यकं यद्गिदूरमन्यस्य महतो गृहस्य' चक्रः।
२. 'उदकं पीयते येन तदुदपानम्' चक्रः। 'सोदपानोलूखल' इति पा०।
३. 'उल्लापकं स्तोत्रम्' चक्रः।
४. 'कथा' यो.।
५. 'शरणं गृहम्' चक्रः।
६. 'पर्योगः कटाहः' चक्रः।
७. 'उदञ्चनं पिधानशरावः' चक्रः।
८. 'परिपचनं तैलपाचनिका' चक्रः।
९. 'भृङ्गारो नालमुखजलपात्रविशेषः, प्रतिग्रहः निष्ठीविकादिक्षेपणपात्रम्' गङ्गाधरः।
१०. 'स्वापाश्रयाणि' इति पा.।

**लेपनवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनमूत्रोच्चारकर्मणामुपचारसुखानि, सुप्रक्षालितोपधानाश्च[1] सुश्लक्ष्णखरमध्यमा दृषदः, शस्त्राणि चोपकरणार्थानि, धूमनेत्रं च, वस्तिनेत्रं चोत्तरबस्तिकं च, कुशहस्तकं[2] च, तुलां च, मानभाण्डं च, घृततैलवसामज्जक्षौद्रफाणितलवणेन्धनोदकमधुसीधुसुरासौवीरकतुषोदकमैरेयमेदकदधिमण्डोदश्विद्धान्याम्लमूत्राणि च, तथा शालिषष्टिकमुद्गमाषयवतिलकुलत्थबदरमृद्वीकाकाश्मर्यपरूषकाभयामलकबिभीतकानि, नानाविधानि च स्नेहस्वेदोपकरणानि द्रव्याणि, तथैवोर्ध्वहरानुलोमिकोभयभाञ्जि[3]संग्रहणीयदीपनीयपाचनीयोपशमनीयवातहरादिसमाख्यातानि चौषधानि; यच्चान्यदपि किंचिद्व्यापदः परिसंख्याय प्रतीकारार्थमुपकरणं विद्यात्, यच्च प्रतिभोगार्थं, तत्तदुपकल्पयेत् ॥७॥**

और भी — अस्पताल-निर्माण के बाद उस भवन के अन्दर जिसका शील ( स्वभाव ) उत्तम हो, पवित्र आचरण हो, रोगी व्यक्तियों में प्रेम करने वाला हो, कार्य करने में प्रत्युत्पन्नमति हो, कार्य करने में चतुर हो, सेवा करने में चतुर हो, चिकित्सासम्बन्धी या अन्य आवश्यक कार्य करने में कुशल एवं तत्पर हो, दाल और भात आदि भोजन के बनाने में चतुर भण्डारी, स्नान कराने में चतुर नौकर, देह दबाने में चतुर नौकर, रोगियों को उठाने-बैठाने और लेटाने में चतुर नौकर, औषध पीसने में या बनाने में चतुर ऐसे नौकरों को, इन कार्यों को करते हुये इनसे भिन्न कार्यों को करने के लिये कहा जाय तो वे प्रतिकूल न हों, इसके अतिरिक्त गाने, बजाने, स्तोत्र-पाठ करने, श्लोक पढ़ने, कथा बाँचने, कथा-कहानी सुनाने वाले, इतिहास-पुराण के सुन्दर जानने वाले, दूसरे के अभिप्राय को जानने वाले, अपने मन के अनुकूल तथा देश-काल को समझाने वाले, सभासदों को नियुक्त करे इसके अतिरिक्त लाव ( लवा पक्षी ), कपिंजल ( गौरैया ), शश ( खरहा ), हरिण, एण, कालपुच्छ मृग, मृगमातृका, उरभ्र ( भेड़ ), इनको तथा दूध पीने के लिये, दूध देने वाली अच्छे स्वभाव वाली, रोगरहित, जिसका बछड़ा जीता हो, जो अच्छे प्रकार तृण से बने हुए घर में रहती हो और जिसके पीने के लिये जल आदि का उत्तम प्रबन्ध हो ऐसी अधिक दूध देने वाली गौओं को रखे, और जलपात्री ( जल पीने के लिये छोटे-छोटे पात्र जैसे गिलास आदि ), आचमनी ( चम्मच ), उदकोष्ठ ( बड़े-बड़े जल के पात्र ), मणिक ( बड़े-बड़े मट्टी के पात्र ), घट ( मट्टी के घड़े या पित्तल के घड़े ), पिठर ( बटुली-बटुला ), पर्योग ( कड़ाही ), कुम्भी ( झंझर ), कुम्भ ( गगरा ), कुंड ( कुंडा ), शराव ( कसोरा ), दर्वी ( कलछुल ), कट ( चटाई ), उदंचन ( ढक्कन ) अथवा कठोर उदंचन ( काठ का कठवत ), परिपचन ( तैल पकाने की कड़ाही ), मन्थान ( मथनी ), चमड़ा, कपड़ा, सूत्र ( डोरा ), कर्पास ( धुली हुई रुई ), ऊन ( धोया हुआ ऊन ) इन वर्तन आदि को अस्पताल में सुरक्षित रखना चाहिये। रोगी के शयन, आसन के पास भृङ्गार ( गड़ुआ ) जिसमें जल गिराने के लिये एक नली लगी हुई होती है, प्रतिग्रह ( पीकदान ) रखा रहना चाहिये, खाट के ऊपर आस्तरण ( उत्तम दरी या तोसक आदि विस्तरा ), उत्तर प्रच्छद ( चदरा ), उपधान ( तकिया ), सोपाश्रय (छोटी-छोटी तकियायें–दो-तीन तकियायें) ये सब अच्छी प्रकार बिछेहुये और रखे हुये होने चाहिये। लेटने, बैठने, स्नेहन. स्वेदन, अभ्यंग, प्रदेह, परिषेक, अनुलेपन, वमन, विरेचन, आस्थापनवस्ति, अनुवासनवस्ति, शिरोविरेचन करने के कार्य में तथा मूत्र-त्याग और मल-त्याग में आराम देने वाले और भी जो अन्य सामग्री सुख देने वाली हो उसे भी अस्पताल में रखना परम आवश्यक

---

१. 'उपधानः 'शिलापुत्र' इति प्रसिद्धः' चक्रः।

२. 'कुशहस्तकं संमार्जनी' शिवदासः, आर्द्रद्रव्यपरिपचनार्थं कुशसमूहकृतरचनाविशेषम्-इत्यन्ये।

३. 'उभयभागिक' इति पा०।

होता है। औषध आदि पीसने के लिये या मिलाने के लिये अच्छी प्रकार धोकर साफ किये हुये लोढ़ा और चिकना, खरदरा मध्यम आकार की शिलवट रखनी चाहिये। आवश्यक कार्य करने के लिये शस्त्र, धूमनेत्र, वस्तिनेत्र ( वस्तियंत्र ), उत्तरवस्ति यंत्र और उसकी नली भी रखनी चाहिये। कुशहस्तक ( झाड़ू गीले द्रव्यों को पुटपाक द्वारा पकाने के लिये कुश का संग्रह ), तुला, मानभांड ( मेजर-ग्लास ) आदि वस्तुयें रखनी चाहिये। घृत, तैल, वसा, मज्जा, मधु, राब, नमक, लकड़ी, जल, मधु ( मदिरा का भेद ), सीधु, सुरा, सौवीर और तुषोदक, मैरेय, मेदक, दही, दही का पानी, उदश्वित् ( मट्ठा ), धान्याम्ल ( काञ्जी ) और मूत्र वर्ग सदा रखना चाहिये। शालि धान का चावल, षष्टिक ( साठी का चावल ) मूंग की दाल, उड़द की दाल, जौ का आटा, तिल का चूर्ण, कुल्थी की दाल, बड़ी बेर, मुनक्का, गम्भार का फल, फालसा, हरड़, आंवला, बहेड़ा, इन द्रव्यों को औषध कार्य और भोजन कार्य के लिये गृह में संग्रह करना चाहिये, इसके अतिरिक्त अनेक प्रकार के स्नेहन, स्वेदन करने योग्य सामग्रियों और द्रव्यों का संग्रह करना चाहिये, इसी प्रकार ऊर्ध्वहर, अनुलोमन, उभयभाजि ( वमन और विरेचन दोनों कार्य करने वाली ) और सूत्र स्थान के चौथे अध्याय में बताये हुये संग्रहणीय, दीपनीय, पाचनीय उपशमनीय, वातहर, आदि जो औषध वर्ग बताये गये हैं उन सबों को सर्वदा उस गृह में उपस्थित रखना चाहिये। इसके अतिरिक्त वमन-विरेचन के विभ्रंश हो जाने पर जिन-जिन उपद्रवों की होने की संभावना हो सके उन सभी उपद्रवों को दूर करने के लिये, जो सामग्री या जो औषधि उचित प्रतीत हो उन सभी का संग्रह करना चाहिये और उस गृह में रहने वाले रोगी के आराम के लिये जो-जो भी सामग्रियाँ उचित प्रतीत हों उन सभी का उस घर में संग्रह करना उचित है ॥ ७ ॥

**विमर्श**—यह प्राचीन काल में संशोधन कराने के लिये जो एक विशेष गृह ( Hospital ) बनाया जाता था उसमें इस प्रकार की सामग्रियों के संग्रह करने का विधान है। संभवतः आधुनिक काल में भी Hospital में जो आवश्यक सामग्री समझी जाती है उन्हें पहले से ही संग्रह कर ली जाती है तब रोगी को उस Hospital में भर्ती करना शुरू किया जाता है। संशोधन आयुर्वेदीय चिकित्सा का मुख्य अंग है इसलिये इसके लिये स्वतंत्र भवन का निर्माण और तात्कालिक जिन-जिन सामग्रियों की आवश्यकता प्रतीत हुई थी उन सभी का संग्रह करने का आदेश दिया है। परिचारकों की संख्या प्रत्येक कार्य के अनुसार अलग-अलग बताई है और उन्हें उसी कार्य में दक्ष ( Trained ) होना चाहिये यह भी आदेश दिया है। आजकल रोगियों के मनोरंजन के लिये अनेक साधन उपस्थित किये जाते हैं। प्राचीन काल में जो मनोरंजन के साधन उपस्थित थे वे सभी साधन उस संशोधन गृह में ही रखने का आदेश दिया है। इस प्रकार देखा जाय तो आधुनिक और प्राचीन काल के विचारों में काफी समता है।

**ततस्तं पुरुषं यथोक्ताभ्यां स्नेहस्वेदाभ्यां यथार्हमुपपादयेत्। तं चेदस्मिन्नन्तरे[1] मानसः शारीरो वा व्याधिः कश्चित्तीव्रतरः सहसाऽभ्यागच्छेत्तमेव तावदस्योपावर्तयितुं यतेत। ततस्तमुपावर्त्य तावन्तमेवैनं कालं तथाविधेनैव कर्मणोपाचरेत् ॥ ८ ॥**

## ( २ ) संशोधन ( वमन-विरेचनकर्म ) की प्रक्रिया

### ( Purifactory Measures )

पूर्वकर्म विधान ( स्नेहन-स्वेदन ) — इस प्रकार गृह का निर्माण और गृह में सभी सामग्रियों का संग्रह हो जाने के बाद जिस व्यक्ति को संशोधन पिलाना हो उसका स्नेहन, स्वेदन उचित रूप

१. 'अस्मिन्नन्तरे स्नेहस्वेदकरणसमये' चक्रः।

से कर ले। स्नेहन-स्वेदन करते समय यदि रोगी को शारीरिक या मानसिक कोई तीव्र रोग सहसा आ जाय तो पहले उसी रोग को शान्त करने का प्रयास करना चाहिये। जब वह तीव्र रोग शान्त हो जाय तो जितने दिन में चिकित्सा करने से रोग शान्त हुआ हो उतने ही समय तक वह रोग पुनः न आ जाय इसलिये उसी के अनुकूल चिकित्सा आदि कार्य करना चाहिये ॥८॥

**विमर्श**—पञ्चकर्म में स्नेहन-स्वेदन करने के बाद पहले वमन कराया जाता है, इसलिये यह विधि वमन के लिये ही बनाई गई है। यहाँ बताया गया है कि स्नेहन-स्वेदन करने के बाद वमन कराने की औषधि का प्रयोग चलता हो पर इसी बीच में कोई भयंकर व्याधि, चाहे वह शारीरिक हो या मानसिक हो, आ जाय तो उसकी चिकित्सा शीघ्र ही करनी चाहिये और जितने दिन में चिकित्सा करने पर रोग शान्त हो जाय और उतने ही दिन उसे रोगानुसार पथ्य देकर स्वस्थ कर ले। यदि वमनौषध पुनः दिलानी आवश्यक समझे तो फिर स्नेहन-स्वेदन करने के बाद ही वमनौषध पिलावे।

*** ततस्तं पुरुषं स्नेहस्वेदोपपन्नमनुपहतमनसमभिसमीक्ष्य सुखोषितं सुप्रजीर्णभक्तं शिरःस्नातमनुलिप्तगात्रं स्रग्विणमनुपहतवस्त्रसंवीतं देवताग्निद्विजगुरुवृद्धवैद्यानर्चितवन्तमिष्टे[1] नक्षत्रतिथिकरणमुहूर्ते कारयित्वा ब्राह्मणान् स्वस्तिवाचनं प्रयुक्ताभिराशीर्भिरभिमन्त्रितां मधुमधुकसैन्धवफाणितोपहितां मदनफलकषायमात्रां पाययेत् ॥ ९ ॥**

## ( क ) वमनकर्म ( Emesis )

वमनकर्म ( मदनफल-कषाय से ) — जब शारीरिक या मानसिक तीव्र व्याधि शान्त हो जाय, रोगी स्वस्थ हो जाय, स्नेहन-स्वेदन उचित रूप में जिस व्यक्ति का हो गया है ऐसे व्यक्ति को प्रसन्न-मन देखकर जो व्यक्ति सुखपूर्वक रात्रि में शयन कर चुका हो, जिसका पहले का खाया हुआ अन्न अच्छी प्रकार पच गया हो और जो शिर से स्नान कर चुका हो। अपने शरीर में चन्दन आदि का लेप अच्छी प्रकार किया हो, फूलों की माला धारण किये हुये हो, जो बिना फटे हुए सुन्दर वस्त्र को धारण किये हो और जो व्यक्ति देवता, अग्नि, ब्राह्मण, गुरु, वृद्ध, वैद्य की विधिपूर्वक पूजा कर चुका हो, उसे अच्छे नक्षत्र, तिथि, करण, मुहूर्त में ब्राह्मणों द्वारा स्वस्ति-वाचन कराकर मन्त्रों से अभिमन्त्रित मधु, मुलेठी, सेंधानमक, राब से युक्त, मदनफल-कषाय की मात्रा पिलावें ॥ ९ ॥

**विमर्श**—वमन औषध पीने का समय प्रातः काल ही होना है यह बात 'सुखोषितम्' और 'सुप्रजीर्णभक्तम्, इन दोनों पदों से स्पष्ट किया है। आगे सिद्धिस्थान में बताया जायगा कि—'अजीर्णे वर्धते ग्लानिर्विबन्धश्चापि जायते। पीतं संशोधनं चैव विपरीतं प्रवर्तते ॥' ( सि. अ. ६ ) अर्थात् अजीर्ण में यदि संशोधन पिया जाय तो उसका फल विपरीत होता है और शरीर में ग्लानि एवं कोष्ठ में विबन्ध हो जाता है। इसलिये भोजन के पूरे पच जाने पर संशोधन ( वमन या विरेचन ) पीना चाहिये। यहाँ पहले वमन का ही उपदेश किया गया है। यदि संशोधन में सर्वप्रथम विरेचन पिलाया जाय तो उससे कफ नीचे ग्रहणी के पास चला जाता है उससे ग्रहणी ढक जाती है जिससे पाचन क्रिया ठीक नहीं होती और शरीर में भारीपन और प्रवाहिका उत्पन्न हो जाती है। यदि औषध का वेग अल्प होता है तो कफ के द्वारा मार्ग के बन्द होने के कारण वह विरेचन औषधि नीचे न जाकर मुख से बाहर निकल आती है इसलिये पहले वमन के

१. 'इष्टे नक्षत्रे तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रे प्रशस्ते' इति यो.।

द्वारा कफ को निकाल दिया जाता है जिससे मार्ग स्वच्छ हो जाता है और पी हुई विरेचन औषधि सुगमतापूर्वक अधोभाग में चली जाती हैं और विरेचन द्वारा दोषों को बाहर निकाल देती हैं जैसा कि सुश्रुत चि. अध्याय ३३ में बताया है—'अवान्तस्य हि सम्यग्विरिक्तस्याप्यधःस्रस्तः श्लेष्मा ग्रहणीमाच्छादयति, गौरवमापादयति, प्रवाहिकां जनयति' इत्यादि।

सामान्यतः सभी प्रकार के वमन द्रव्यों के साथ मधु, मुलेठी, सेंधानमक, राब आदि का प्रयोग करने के लिये यहाँ उपदेश किया गया है। क्योंकि यदि कफ शरीर में या स्रोतों में चपका रहता है तो उसका निकलना बड़ा कठिन होता है यद्यपि स्नेहन-स्वेदन से द्रवीभूत होकर कफ अपने कोष्ठ में चला आता है फिर भी यदि किसी कारणान्तर से अन्यथा हो गया हो या न्यून द्रव हुआ हो तो उसे गीला करने के लिये या छिन्न कर बाहर निकालने के लिये मधु और सेंधानमक का प्रयोग किया गया है, जैसा कि—कल्पस्थान अ. १ में बताया जायगा। 'सर्वेषु तु मधुसैन्धवं कफविलयनच्छेदनार्थं वमने दद्यात्।'

**ॐ मदनफलकषायमात्राप्रमाणं तु खलु सर्वसंशोधनमात्राप्रमाणानि च प्रतिपुरुषमपेक्षितव्यानि भवन्ति; यावद्धि यस्य संशोधनं पीतं वैकारिकदोषहरणायोपपद्यते न चातियोगायोगाय, तावदस्य मात्राप्रमाणं वेदितव्यं भवति ॥ १० ॥**

मदनफल के कषाय की मात्रा — मदनफल के कषाय की मात्रा का प्रमाण तथा सभी संशोधन औषधियों की मात्रा का प्रमाण प्रत्येक पुरुषों के बल तथा कोष्ठ के आधार पर अलग-अलग होता है, जितनी मात्रा जिस आदमी को पिलाई जाय और पीने के बाद वह विकार करने वाले दोषों को निकालने में समर्थ हो जाय और अतियोग तथा अयोग न उत्पन्न करे वही मात्रा उस पुरुष के लिये उचित होती है। यही मदनफल कषाय की या अन्य संशोधन औषधियों की मात्रा का प्रमाण है ॥ १० ॥

**विमर्श**—संशोधन के लिये नियत तौल की मात्रा निर्धारित नहीं की गई है संशोधन औषध पीने के बाद यदि क्रूरकोष्ठ या व्यायाम करने वाला या बलवान् पुरुष है तो उसका संशोधन अधिक मात्रा में प्रयुक्त औषधि भी उचित रूप में नहीं कर पाती है और यदि मृदुकोष्ठ है या दुर्बल है या वह अधिक स्नेह का प्रयोग करता है तो अल्प मात्रा में औषधि प्रयुक्त होने पर भी उचित संशोधन कर देती है इसलिये तौल की मात्रा न बता कर प्रत्येक पुरुष की बलानुसार की गई मात्रा निर्धारित है फलतः जो मात्रा जिस पुरुष के लिये उपयोगी हो अर्थात् जितनी मात्रा से उसका दोष बाहर निकल जाय और कोई हानि न हो वही मात्रा उस पुरुष के लिये उचित होती है। व्यवहार की दृष्टि से मदनफल चूर्ण वमनार्थ ३-६ माशा लिया जाता है। त्वक् क्वाथ ४ से ८ तो० तक प्रयोग होता है।

**ॐ पीतवन्तं तु खल्वेनं मुहूर्तमनुकाङ्क्षेत। तस्य यदा जानीयात् स्वेदप्रादुर्भावेण दोषं प्रविलयनमापद्यमानं, लोमहर्षेण च स्थानेभ्यः प्रचलितं, कुक्षिसमाध्मापनेन च कुक्षिमनुगतं[1], हृल्लासास्यस्रवणाभ्यामपि चोर्ध्वमुखीभूतम्, अथास्मै जानुसममसंबाधं सुप्रयुक्तास्तरणोत्तरप्रच्छदोपधानं सोपाश्रयमासनमुपवेष्टुं[2] प्रयच्छेत्।**

वमन कर्म की मुख्य विधि — वमन द्रव्य विधिपूर्वक मिला देने के बाद एक मुहूर्त तक प्रतीक्षा करे जब उसके सिर पर या शरीर में पसीना आने लगे, तो समझना चाहिये कि दोष अब पिघल रहा है, जब शरीर में रोमांच होने लगे तो अपने स्थान से दोष चल दिया है यह जानना चाहिये। जब उसके उदर में आध्मान हो तो समझे कि दोष उसके उदर में आ गये हैं।

१. 'कुक्षिमनुसृतं' यो.। २. 'स्वापाश्रयं' ग.।

जब जी मचलाने लगे और मुख से जल निकलने लगे तो समझे कि दोष ऊर्ध्वमुख हुआ है। तब उस व्यक्ति को जानु समान ऊँचा और विस्तृत चौकी आदि पर सुन्दर तोसक आदि बिस्तरा चादर, बिछा दे और बड़ी तकिया और छोटी-छोटी तकियायें उस पर लगा दे। तब उस पर बैठने के लिये रोगी को आज्ञा दे दें।

**विमर्श**—सुश्रुत ने वमन औषधि पीने के बाद हाथ को गर्म कर उदर सेकने को बताया है। इससे वमन के कर्म में सुविधा होती है।

**ॐ प्रतिग्रहांश्चोपचारयेत्[1], ललाटप्रतिग्रहे पार्श्वोपग्रहणे नाभिप्रपीडने पृष्ठोन्मर्दने चानपत्रपणीयाः सुहृदोऽनुमताः[2] प्रयतेरन् ॥ ११ ॥**

और भी — रोगी जब जानु समान ऊँचे बिस्तर पर बैठ जाय तो उसके सामने नीचे पीकदान रख दे और उसके मस्तक, दोनों पार्श्व को पकड़ने, नाभि को दबाने, पीठ को नीचे से ऊपर के तरफ मलने में तत्पर रहने वाले मित्र-वर्ग को ऐसे रखा जाय जो इन कार्यों के करने में लज्जा का अनुभव न करते हों और रोगी के मन के अनुकूल रहे। ऐसे अनेक मित्रों को अलग-अलग कार्य करने के लिये नियुक्त करें ॥ ११ ॥

**ॐअथैनमनुशिष्यात्—विवृतोष्ठतालुकण्ठो नातिमहता व्यायामेन वेगानुदीर्णानुदीरयन् किंचिदवनम्य ग्रीवामूर्ध्वशरीरमुपवेगमप्रवृत्तान् प्रवर्तयन् सुपरिलिखितनखाभ्यामङ्गुलिभ्यामुत्पलकुमुदसौगन्धिकनालैर्वा कण्ठमभिस्पृशन्[4] सुखं प्रवर्तयस्वेति[3], स तथाविधं कुर्यात्, ततोऽस्य वेगान् प्रतिग्रहगतानवेक्षेतावहितः; वेगविशेषदर्शनाद्धि कुशलो योगायोगातियोगविशेषानुपलभेत, वेगविशेषदर्शी पुनः कृत्यं यथार्हमवबुध्येत लक्षणेन; तस्माद्वेगानवेक्षेतावहितः ॥ १२ ॥**

और भी — इतने कार्य होने के बाद रोगी को इस प्रकार शिक्षा देनी चाहिये कि अपने ओष्ठ, तालु और कंठ को खोल रखो, थोड़े परिश्रम से ही उमड़े हुये वेगों को निकालते हुये कुछ गर्दन तथा शरीर के ऊपरी भाग को झुका कर वमन के वेग के समय में ही यदि हलके वेग आवें और दोष न निकल सकें तो, नख काट दिये गये हैं जिनकी ऐसी दो अंगुलियों के द्वारा अथवा नील कमल, कुमुद और सौगन्धिक, इनमें किसी एक के डंठल से कंठ में स्पर्श करते हुये सुखपूर्वक वमन के वेगों को प्रवृत्त करने की चेष्टा करो। ऐसी शिक्षा देने पर रोगी व्यक्ति उसी शिक्षा के अनुसार कार्य करे तब पीकदान में आये हुये वमन के वेगों को सावधानीपूर्वक वैद्य देखे क्योंकि वेग को विशेष रूप से देखने से ही कुशल वैद्य सम्यक् योग, अयोग और अतियोग की विशेषता को समझता है। वेगों को विशेष रूप से देखने वाला वैद्य अब क्या करना उचित है इस बात को लक्षणों के आधार पर समझता है इसलिये वेगों को सावधानतापूर्वक देखना चाहिये ॥ १२ ॥

**विमर्श**—वमन औषध पीने पर यदि रोगी अन्यमनस्क हो जाय तो उचित रूप में वेग नहीं आता है और संभवतः कभी-कभी वेग रुक भी जाता है। इसलिये ध्यानपूर्वक वमन की प्रतीक्षा करते हुये ओष्ठ, तालु, कण्ठ को खुले हुये रखने का आदेश दिया है और इस प्रकार के आसन से बैठने का आदेश दिया है जिसमें वेगों के निकलने में कोई कष्ट न हो। यदि वेग हल्के रूप में आता हो और दोष बाहर न निकलता हो तो अंगुली या कमल आदि के डंठल से गले को स्पर्श कर

---

१. 'प्रतिगृह्णन्तीति प्रतिग्रहा ललाटप्रतिग्रहादयः' चक्रः। 'प्रतिग्रहांश्च ये त्वङ्गविशेषं धारयेयुस्तानुपाचरेत्' गङ्गाधरः। 'प्रतिग्रहान् पतद्ग्रहान्' शिवदासः।

२. 'अनुकूलाः' यो.। ३. 'सुप्रलिखित' ग.।

४. 'अनभिस्पृशन् ईषदभिस्पृशन्, इति गङ्गाधरः।'कण्ठमभिस्पृशन्' यो.।

वेग को निकालने का आदेश दिया है। यदि इन आसनों से न बैठा जाय तो वमन का वेग उचित रूप से नहीं निकलता है इसका उल्लेख वृद्ध वाग्भट ने अष्टांगसंग्रह सूत्र स्थान २७ में किया है, यथा—'नात्युन्नतो नात्यवनतः पार्श्वापवृत्तो वा। तत्रात्युन्नतस्य पृष्ठहृदयपीडा भवति। अत्यवनतस्य शिरःकोष्ठपीडा॥' इत्यादि। अर्थात् अति उन्नत या अति नीच सिर को रख कर या बैठ कर या पार्श्व के सहारे बैठ कर वमन करने से पृष्ठ और हृदय में पीडा होती है यदि सिर को अत्यन्त नीचा कर वमन किया जाय तो सिर और कोष्ठ में पीड़ा होती है। पार्श्व में सिर रख कर वमन किया जाय तो पार्श्व, कोष्ठ, हृदय, जत्रु के ऊपरी भाग में पीड़ा होती हैं। इसलिये सिर और गर्दन को कुछ झुका कर वमन के वेग को प्रवृत्त करने का आदेश आचार्य ने दिया है। सुश्रुत ने भी वमन की विधि का उल्लेख किया है, यथा—'ततः प्रवृत्तहृल्लासं ज्ञात्वा जानुमात्रासनोपविष्टमाप्तैर्ललाटे पृष्ठे पार्श्वयोः कण्ठे च पाणिभिः सुपरिगृहीतमङ्गुलीगन्धर्वहस्तोत्पलनालानामन्यतमेन कण्ठमभिस्पृशन्तं वामयेत्तावद्यावत् सम्यग्वान्तलिङ्गानीति॥' ( सु. चि. अ. ३३ )। यहाँ अप्रवृत्त वेग को कमल की डंठी आदि के द्वारा निकालने को बताया है यदि स्वयंकृत वेग हो तो उसमें यह क्रिया नहीं की जाती है।

❀ **तत्रामून्ययोगयोगातियोगविशेषज्ञानानि भवन्ति;**

वमन कर्म के अयोग, योग तथा अतियोग के लक्षण — इनमें अयोग, अतियोग और सम्यक् योग को विशेष रूप से जानने के लिए आगे लक्षणों का निर्देश किया जाता है।

❀ **तद्यथा—अप्रवृत्तिः[1] कुतश्चित्, केवलस्य वाऽप्यौषधस्य विभ्रंशो विबन्धो वेगानामयोग लक्षणानि भवन्ति;**

वमन के अयोग का लक्षण — वमन के वेगों का किसी विशेष कारणवश बाहर न निकलना या केवल औषधियों का बाहर निकल जाना, वेगों का विभ्रंश, विबन्ध हो जाना अयोग कहा जाता है।

**विमर्श**—सिद्धि स्थान अ० ६ में 'अयोगः प्रातिलोम्येन न चाल्पं वा प्रवर्तनम्', यह लक्षण बताया गया है तथा अतियोग होने पर 'दुश्छर्दिते स्फोटककोठकण्ड्वो हृत्खाविशुद्धिर्गुरुगात्रता च।' ( सि. अ. १ ) इन लक्षणों का शरीर में होना बताया है। वाग्भट में भी इन्हीं लक्षणों का वर्णन किया गया है यथा—'तत्र वेगानामप्रवर्तनम्॥ प्रवृत्तिः सविबन्धा वा केवलस्यौषधस्य वा। अयोगस्तेन निष्ठीवकण्डूकोठज्वरादयः॥' ( अ. हृ. सू. अ. १८ ) तथा हीनयोग होने पर उसकी चिकित्सा का भी वर्णन वाग्भट ने वहीं किया है—'हीनवेगः कणाधात्रीसिद्धार्थलवणोदकैः।' सुश्रुत ने भी इसका लक्षण संक्षेप में बताया है—'कफप्रसेकं हृदयाविशुद्धिं कण्डूंश्च दुश्छर्दितलिङ्गमाहुः।'

❀ **काले प्रवृत्तिरनतिमहती व्यथा यथाक्रमं[2] दोषहरणं स्वयं चावस्थानमिति योगलक्षणानि भवन्ति, योगेन तु दोषप्रमाणविशेषेण तीक्ष्णमृदुमध्यविभागो ज्ञेयः;**

( २ ) वमन के योग ( सम्यक् ) लक्षण — उचित समय पर वेगों का निकलना, अत्यधिक कष्ट न होना, क्रम से कफ, पित्त, वायु का निकलना और स्वयं वेग का बन्द हो जाना यह सम्यक् योग का लक्षण है। दोष के प्रभावों की भिन्नता से तीक्ष्ण, मृदु और मध्य ये तीन सम्यक् योग के भेद हैं।

**विमर्श**—सिद्धि स्थान ( अ. १ ) में इसका लक्षण विशेष रूप से बताया है, यथा—क्रमात्

---

१. 'अप्रवृत्तिः कुतश्चिदिति सर्वस्यैवाप्रवृत्तिः, तथा केवलस्य कृत्स्नस्य शोधनीयदोषस्याप्रवृत्तिः, तथौषधस्य विभ्रंशः प्रातिलोम्येन गमनं चक्रः।

२. 'यथाक्रममिति वमने प्रथमं कफः, तदनु पित्तं, तदनु वायुः' चक्रः। 'यथास्वम्' ग.।

कफः पित्तमथानिलश्च यस्यैति सम्यग्वमितः स इष्टः। हृत्पार्श्वमूर्धेन्द्रियमार्गशुद्धौ तथा लघुत्वेऽपि च लक्ष्यमाणे ॥' तथा सुश्रुत ने भी 'वमने प्रसेकौषधकफपित्तानिलाः क्रमेण गच्छन्ति।' (चि. अ. ३३)। निकलने वाले दोषों के प्रमाण के अनुसार तीक्ष्ण, मध्य और मृदु यह तीन सम्यक् योग माना है। तीक्ष्ण में दो सेर, मध्य में एक सेर और मृदु में आधे सेर के प्रमाण में दोष निकलना है। वेग के अनुसार वमन प्रवल, मध्यम और अवल यह तीन प्रकार का होता है। प्रबल में आठ वेग, मध्य में छ वेग और अवल में चार वेग आता है। जैसा कि—'जघन्यमध्यप्रवरेषु वेगाश्चत्वार इष्टा वमने षडष्टौ। दशैव ते द्वित्रिगुणा विरेके प्रस्थस्तथा द्वित्रिचतुर्गुणश्च ॥ पित्तान्तमिष्टं वमनं तथोर्ध्वमर्ध्वः कफान्तं च विरेकमाहुः। द्वित्रान् सविट्कानपनीय वेगान् मेयं विरेके वमने तु पीतम् ॥' (चरक सिद्धि, १ अ.)। सुश्रुत ने तीक्ष्ण, मध्यम, मृदु सम्यक् योगों में प्रमाण की भिन्नता बताई है। उनका कहना है कि 'त्रीणि चात्र प्रमाणानि प्रस्थोऽर्धाढकमाढकम्।' (सु. चि. ३९)

**ॐ योगाधिक्येन तु फेनिलरक्तचन्द्रिका[1]ोपगमनमित्यतियोगलक्षणानि भवन्ति।**

**(३)** वमन के लक्षण — वमन के अधिक हो जाने पर यदि झागदार रक्त की चन्द्रिकायें निकलती हैं तो यह अतियोग का लक्षण है।

**विमर्श**—सिद्धि स्थान में वमन के अतियोग का निम्न लक्षण बताया है—'तृण्मोहमूर्च्छानिलकोपनिद्राबलातिहानिर्वमितेऽति च स्यात्।' (सि. अ. १) ॥ अष्टांगहृदय में वमन के अतियोग का लक्षण कुछ विशेष अच्छा प्रतीत होता है, यथा—'अतियोगे तु, फेनचन्द्रकरक्तवत्। वमितं क्षामता दाहः कण्ठशोषस्तमो भ्रमः। घोरा वाय्वामया मृत्युर्जीवशोणितनिर्गमात् ॥' (अ. हृ. सू. अ. १८) इस वमन के वेगों को तौलने के लिए 'साढ़े तेरह पाव का अर्थात् ५४ रुपये का सेर माना गया है। जो तौल सम्यक् योग में बताया है यदि उस तौल से अधिक मात्रा में दोषों का निकलना हो तो भी अतियोग होता है।

**ॐ तत्रातियोगायोगनिमित्तानिमानुपद्रवान् विद्यात्—आध्मानं परिकर्त्तिका परिस्रावो हृदयोपसरणमङ्गग्रहो जीवादानं विभ्रंशः स्तम्भः क्लमश्चेत्युद्रवाः ॥ १३ ॥**

वमन-कर्म के अतियोग तथा अयोग से उपद्रव — वमन औषध के अतियोग या अयोग से निम्न उपद्रव होते हैं। जैसे पेट का फूलना, गुदा में कैंची से काटने के समान पीडा का अनुभव करना, मुख से लालास्राव, हृदयग्रह, अङ्गों का जकड़ जाना या शरीर में वेदना का अनुभव होना, जीव रक्त का निकलना, औषधों का विभ्रंश होना, शरीर का जकड़ जाना, बिना परिश्रम किये हुए थकावट का अनुभव होना, ये सब उपद्रव होते हैं ॥ १३ ॥

**विमर्श**—वमन के अतियोग और अयोग होने पर ये दस उपद्रव होते हैं, इसका विवेचन सिद्धि स्थान में किया गया है। यथा—'आध्मानं परिकर्त्तिश्च स्रावो हृद्गात्रयोर्ग्रहः। जीवादानं सविभ्रंशः स्तम्भः सोपद्रवः क्लमः। अयोगादतियोगाच्च दशैता व्यापदो मताः ॥' (च. सि. ६ अ.)

**ॐ योगेन तु खल्वेनं छर्दितवन्तमभिसमीक्ष्य सुप्रक्षालितपाणिपादास्यं मुहूर्तमाश्वास्य, स्नैहिकवैरेचनिकोपशमनीयानां धूमानामन्यतमं सामर्थ्यतः[2] पाययित्वा, पुनरेवोदकमुपस्पर्शयेत् ॥ १४ ॥**

वमन कर्म के बाद धूमपान — सम्यक् रूप में वमन हो गया है यह देखकर रोगी के हाथ, पैर और मुख को भली प्रकार धो कर, एक मुहूर्तमात्र आश्वासन देकर, स्नैहिक या वैरेचनिक,

---

१. 'चन्द्रकोद्गमनम्' यो.। २. 'सामर्थ्यत इति यद्यस्य युज्यत इत्यर्थः' चक्रः।

उपशमनीय धूमों में कोई एक धूम आवश्यकता के अनुसार पिलावें, बाद में पुनः जल से हाथ, पैर और मुख को धोवें ॥ १४ ॥

**⊛उपस्पृष्टोदकं चैनं निवातमागारमनुप्रवेश्य संवेश्य चानुशिष्यात्—उच्चैर्भाष्यमत्यासनमतिस्थानमतिचङ्क्रमणं क्रोधशोकहिमातपावश्यायातिप्रवातान् यानयानं ग्राम्यधर्ममस्वपनं निशि दिवा स्वप्नं विरुद्धाजीर्णासात्म्याकालप्रमितातिहीनगुरुविषमभोजनवेगसंधारणोदीरणमिति भावानेतान् मनसाऽप्यसेवमानः सर्वमहो गमयस्वेति । स तथा कुर्यात् ॥१५॥**

वमन के बाद रोगी को आदेश — हाथ-पैर धुलाने के बाद उस रोगी को निवासगृह में बैठा कर शिक्षा दे कि—हे सौम्य ! ऊँचा ( जोर से ) बोलना, अधिक देर तक बैठे रहना, अधिक समय तक खड़ा रहना, अधिक चलना, क्रोध, शोक, अधिक शीत, धूप, ओस, अतिप्रवात ( आँधी आदि उग्रवेग वाली वायु ), सवारी से चलना, मैथुन, रात में न सोना, दिन में सोना, संयोग-विरुद्ध, संस्कार-विरुद्ध, वीर्य-विरुद्ध आदि भोजन, अजीर्ण में भोजन, अपथ्य-भोजन, अकाल-भोजन, अत्यन्त भोजन, अहित भोजन, अति भोजन, हीन भोजन, गुरु भोजन ( प्रकृति तथा मात्रा दोनों से ), विषम भोजन ( निश्चित काल से पूर्व या पीछे भोजन करना ), मूत्र, पुरीष आदि के वेगों को रोकना, अप्रवृत्त वेगों को बलात् प्रवृत करना; इन बातों को मन से भी न करते हुए सम्पूर्ण दिवस व्यतीत करो । वह वैसे ही करे ॥ १५ ॥

**⊛ अथैनं सायाह्ने परे वाऽह्नि सुखोदकपरिषिक्तं पुराणानां लोहितशालितण्डुलानां स्वविक्लिन्नां मण्डपूर्वां सुखोष्णां यवागूं पाययेदग्निबलमभिसमीक्ष्य, एवं द्वितीये तृतीये चान्नकाले; चतुर्थे त्वन्नकाले तथाविधानामेव शालितण्डुलानामुत्स्विन्नां विलेपीमुष्णोदकद्वितीयामस्नेहलवणामल्पस्नेहलवणां वा भोजयेत्, एवं पञ्चमे षष्ठे चान्नकाले; सप्तमे त्वन्नकाले तथाविधानामेव शालीनां द्विप्रसृतं सुस्विन्नमोदनमुष्णोदकानुपानं तनुना तनुस्नेहलवणोपपन्नेन मुद्गयूषेण भोजयेत्, एवमष्टमे नवमे चान्नकाले; दशमे त्वन्नकाले लावकपिञ्जलादीनामन्यतमस्य मांसरसेनौदकलावणिकेन नातिसारवता भोजयेदुष्णोदकानुपानम्, एवमेकादशे द्वादशे चान्नकाले; अत ऊर्ध्वमन्नगुणान् क्रमेणोपभुञ्जानः सप्तरात्रेण प्रकृतिभोजनमागच्छेत् ॥ १६ ॥**

## ( ख ) संसर्जन क्रम
## ( Post-Panch Karma Dietetic Regimen )

**( १२ )** वमन के बाद द्वादशकाल का संसर्जन क्रम ( पथ्यविधि ) — तदनन्तर उसी दिन सायंकाल वा अगले दिन सुखोष्ण जल से परिषेचन वा स्नान करने के बाद उस संशोध्य पुरुष को पुराने लाल शालि के चावलों की सुखोष्ण मण्डप्रधान यवागू, जिसमें चावल अच्छी तरह गल गये हों, अग्नि के बल को जाँच कर पिलावें । इसी प्रकार दूसरे, तीसरे अन्नकाल अर्थात् भोजन के समय में भी दें । चौथे भोजनकाल में उसी प्रकार से ही ( लाल और पुराने ) शालि चावलों से अच्छी प्रकार से सिद्ध की हुई विलेपी जिसमें स्नेह और नमक बिल्कुल न डाला गया हो अथवा अल्प डाला गया हो, खिलावें और अनुपान में गरम जल पीने को दें । पाँचवें और छठें भोजनकाल में भी यही विलेपी दें । सातवें भोजन के समय वैसे ही शालि चावलों को उबालने से अच्छी तरह तैयार किये हुए दो प्रसृत भात को स्नेह ( घृत ) एवं नमक से

---

१. 'प्रमितभोजनमेकरसाभ्यासः, अतिहीनं नष्टशक्तिकं धान्यादि' चक्रः ।

२. 'सर्वमाहारमद्याः' इति ग. ।

युक्त मूँग के पतले यूष से खिलावें और अनुपान में गर्म जल देवें। आठवें और नवें भोजनकाल में भी यही विधान है। दशवें भोजनकाल में, लाव, कपिञ्जल ( गवरैया ) आदि में से किसी एक के मांसरस, जिसे जल तथा नमक से संस्कृत किया गया हो और जो सारवान् अर्थात् स्नेहयुक्त तथा घन हो, के साथ भात खिलावें। इसके सेवन के पश्चात् अनुपान में गरम जल पिलावें। इसी प्रकार ११वें और १२वें भोजनकाल में भी खिलावें। उसके बाद वह क्रमशः अनुगुण भोजन करते हुए सात दिन के बाद स्वाभाविक भोजन पर आ जाय॥ १६॥

**विमर्श**—यहाँ इस गद्य से सम्यक् वमन होने के बाद पथ्यसेवन का विधान बताया गया है इस प्रकार भोजन करने का तात्पर्य यह है कि संशोधन के द्वारा दोषों को निकाल कर शरीर को शुद्ध करने पर अग्नि मन्द पड़ जाती है। यदि उसे सहसा, गरिष्ठ अन्न दिया जाय तो अग्नि और मन्द पड़ जाती है अतः अग्नि को तेज करने के लिए इस प्रकार के पथ्य का आदेश दिया गया है। जैसा कि बताया है—'संशोधनाभ्यां शुद्धस्य हृतदोषस्य देहिनः। यात्यग्निर्मन्दतां तस्मात् क्रमं पेयादिमाचरेत्॥' ( सिद्धि. ६ अ. )। यह पेया आदि का भोजन सम्यक् वमन हो जाने के बाद ही किया जाता है यदि अधिक समय तक भोजन का परित्याग किया जाय तो भी मन्दाग्नि होने का अधिक भय रहता है क्योंकि अग्नि के अल्प होने पर यदि उसे उचित रूप में इन्धनरूपी आहार न मिले तो अधिक रूप से उसका नाश हो जाता है जैसा कि—'वमितं लङ्घयेत् सम्यग्जीर्णे लिङ्गानि लक्षयन्। तानि दृष्ट्वा तु पेयादिक्रमं कुर्यान्न लङ्घनम्॥' ( च. सिद्धि, ६. अ. )।

यहाँ मण्ड, यवागू, विलेपी, ओदन, मांसरस को १२ काल में खाने का विधान बताया है यह १२ काल उत्तम शुद्धि से युक्त पुरुषों के लिए है जैसा कि सिद्धि स्थानमें —'पेयां विलेपीमकृतं कृतं च यूषं रसं त्रिर्द्विरथैकशश्च। क्रमेण सेवेत विशुद्धकायो जघन्यमध्यावरशुद्धिशुद्धः॥' ( सि. अ. १ )। कहा है अतः प्रधान शुद्धि में १२ अन्नकाल, मध्य शुद्धि में ८ अन्नकाल और अल्प शुद्धि में ४ अन्नकाल तक इस प्रकार के पथ्यों का सेवन कर स्वाभाविक रूप में अन्न का सेवन करना चाहिये। इसमें प्रधान शुद्धि में ७ दिन लगते हैं। मध्य शुद्धि में ५ दिन और अल्प शुद्धि में ३ दिन। कारण यह है कि जिस दिन पथ्य का प्रारम्भ कराया जाता है उस दिन सायंकाल से ही पथ्य का प्रारम्भ किया जाता है। बीच के पांच दिन तक दो-दो अन्नकाल मिलकर १० अन्न काल होता है। एक अन्नकाल प्रथम दिन का और एक अन्नकाल ७ वें दिन का इस प्रकार कुल १२ अन्नकाल ७ दिन में पूर्ण होता है। इसी तरह मध्यम शुद्धि के लिए प्रथम दिन सायंकाल में एक अन्न काल और बीच के तीन दिन दो-दो अन्न काल और पाँचवें दिन एक अन्न काल इस प्रकार पाँच दिन में आठ अन्नकाल की पूर्ति होती है। और अल्प शुद्धि में ४ अन्नकाल में तीन दिन, प्रथम दिन सायंकाल एक अन्न काल, दूसरे दिन दो अन्न काल, तीसरे दिन एक अन्न काल इस प्रकार तीन दिन में चार अन्न काल होता है। सुश्रुत ने भी वमन-विरेचन के बाद क्रम से आहार का विधान बताया है। यथा—

'स्नेहपीतस्य वान्तस्य विरिक्तस्य स्रुतासृजः। निरूढस्य च कायाग्निर्मन्दो भवति देहिनः॥ सोऽन्नैरत्यर्थगुरुभिरुपयुक्तैः प्रशाम्यति। अल्पो महद्भिर्बहुभिश्छादितोऽग्निरिवेन्धनैः॥ स चाल्पैर्लघुभिश्चान्नैरुपयुक्तैर्विवर्धते। काष्ठैरणुभिरल्पैश्च सन्धुक्षित इवानलः॥ हृतदोषप्रमाणेन सदाऽऽहारविधिः स्मृतः। त्रीणि चात्र प्रमाणानि प्रस्थोऽर्धाढकमाढकम्॥ तत्रावरं प्रस्थमात्रं द्वे शेषे मध्यमोत्तमे। प्रस्थे परिस्रुते देया यवागूः स्वल्पतण्डुला॥ द्वे चैवार्धाढके देये तिस्रश्चाप्याडके गते। विलेपीमुचिताद्भक्ताच्चतुर्थांशकृतां ततः॥ दद्यादुक्तेन विधिना क्लिन्नसिक्थामपिच्छिलाम्। अस्निग्धलवणं स्वच्छमुद्गयूषयुतं ततः॥ अंशद्वयप्रमाणेन दद्यात् सुस्विन्नमोदनम्। ततस्तु कृतसंज्ञेन हृद्येनेन्द्रियबोधिना॥

त्रीनंशान् वितरेद्भोक्तुमातुरायौदनं मृदु। ततो यथोचितं भक्तं भोक्तुमस्मै विचक्षणः॥ लावैणहरिणादीनां रसैर्दद्यात् सुसंस्कृतैः। हीनमध्योत्तमेष्वेषु विरेकेषु प्रकीर्तितः॥ एकद्वित्रिगुणः सम्यगाहारस्य क्रमस्त्वयम्॥ (सु. चि. ३९)।

**अथैनं पुनरेव स्नेहस्वेदाभ्यामुपपाद्यानुपहतमनसमभिसमीक्ष्य सुखोषितं सुप्रजीर्णभक्तं कृतहोमबलिमङ्गलजपप्रायश्चित्तमिष्टेतिथिनक्षत्रकरणमुहूर्ते ब्राह्मणान् स्वस्ति वाचयित्वा त्रिवृत्कल्कमक्षमात्रं यथार्हालोडनप्रतिविनीतं[1] पाययेत् प्रसमीक्ष्य दोषभेषजदेशकालबलशरीराहारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसामवस्थान्तराणि विकारांश्च। सम्यग्विरिक्तं चैनं वमनोक्तेन[2] धूमवर्जेन विधिनोपपादयेदाबलवर्णप्रतिलाभात्। बलवर्णोपपन्नं चैनमनुपहतमनसमभिसमीक्ष्य सुखोषितं सुप्रजीर्णभक्तं शिरःस्नातमनुलिप्तगात्रं स्रग्विणमनुपहतवस्त्रसंवीतमनुरूपालङ्कारालङ्कृतं सुहृदां दर्शयित्वा ज्ञातीनां दर्शयेत्, अथैनं कामेष्ववसृजेत्॥ १७॥**

## (ग) विरेचन कर्म (Purgation)

विरेचनकर्म विधि — वमन करा देने के बाद पुनः स्नेहन-स्वेदन करा कर जब मनुष्य स्वस्थ हो जाय, उसका मन किसी भी चिन्ता से ग्रस्त न हो, इस बात को समझ ले और यह बात भी समझ ले कि इस व्यक्ति को रात्रि में सुखपूर्वक नींद आई है और पूर्व दिन का खाया हुआ अन्न उचित रूप से पच गया है और वह रोगी विधिपूर्वक होम, बलि, मंगल, जप, प्रायश्चित्त कर चुका है यह बात भी समझ ले, तब उत्तम तिथि, नक्षत्र, करण और अच्छे मुहूर्त्त में ब्राह्मणों द्वारा स्वस्तिवाचन करा कर निशोथ का कल्क एक रुपये की मात्रा में, रोग, मनुष्य की प्रकृति, बल आदि के अनुसार दूध आदि द्रव में घोल कर दोष, औषध का बल, देश-काल रोगी का बल, शरीर, रोगी का आहार, रोगी का सात्म्य, सत्त्व, प्रकृति, आयु तथा रोग के भेदों को अच्छी प्रकार देख कर पिला दें। जब उचित रूप से विरेचन हो जाय तो धूमपान को छोड़ कर वमन विधि में बताये हुए विधान के अनुसार नियमों का तब तक पालन करावे जब तक रोगी में बल, वर्ण स्वाभाविक रूप से पूर्ण न हो जाय। जब रोगी व्यक्ति में बल, वर्ण उचित रूप में हो जाय उसका मन भी प्रसन्न हो जाय इस बात को समझ कर और यह भी देख ले कि रात्रि में सुखपूर्वक शयन कर लिया है और पूर्व दिन का खाया हुआ भोजन पच गया है तो शिर से स्नान कराकर सम्पूर्ण शरीर में चन्दन का लेप, सुन्दर फूल की माला, स्वच्छ एवं नूतन वस्त्र धारण कर लिया है और अपनी शक्ति के अनुसार आभूषणों को पहन लिया है ऐसे उस व्यक्ति को मित्रों की मण्डली में उपस्थित करे और देखावे, साथ ही जाति-भाइयों के बीच में उसे उपस्थित करे और दिखावे। इसके बाद उसे अपनी इच्छा के अनुसार आहार-विहार करने का उपदेश करे॥ १७॥

**विमर्श**—संशोधन करने योग्य पुरुषों को स्नेहन-स्वेदन के सेवन के बाद वमन पिलाने का विधान है और वमन पिलाने के बाद जब मनुष्य प्रकृतिभूत हो जाता है तो पुनः स्नेहन-स्वेदन कराने के बाद विरेचन कराया जाता है। यही यहाँ उपदेश किया गया है। वमन पीने के समय और वमन पीने के बाद जिन-जिन नियमों का पालन करना आवश्यक होता है उन्हीं सब नियमों का पालन विरेचन करने में भी किया जाता है। प्राचीन काल का यह नियम था कि किसी कार्य को करे तो उसमें विघ्न न हो इसलिये मांगलिक कार्य करके और अच्छे मुहूर्त्त से कार्य का प्रारम्भ करते थे उसी के अनुसार आयुर्वेद में भी इन नियमों का समावेश किया गया है। यहाँ विरेचन के लिये निशोथ का प्रयोग बताया गया है। यह विरेचन द्रव्यों में सर्वश्रेष्ठ होता है। इसकी मात्रा एक तोले

---

१. 'प्रतिविनीतमालोडितम्' चक्रः। २. 'वमनान्तरोक्तेन' इति पाठान्तरम्।

की बताई है परन्तु व्यवहार में १-२ माशा चूर्ण दिया जाता है। इसीलिये दोष, भेषज, देश, काल आदि का विचार कर इस मात्रा का प्रयोग बताया है। कहा भी है कि—'मध्यं तु मानं निर्दिष्टं स्वरसस्य चतुष्पलम्। पेष्यस्य कर्षमालोड्यं तद्द्रवस्य पलत्रये ॥' (अ. हृ. क. अ. ६)। यह कहने के बाद भी—'मात्राया न व्यवस्थाऽस्ति व्याधि कोष्ठं बलं वयः। आलोच्य देशकालौ च योज्या तद्वच्च कल्पना ॥' (अ. हृ. क. अ. ६)। यह भी बताया है।

यहाँ पर देश-काल का विचार कर विरेचन का प्रयोग या मात्रा का निर्देश किया गया है पर किस काल में विरेचन का प्रयोग करना चाहिये यह स्पष्ट नहीं लिखा है। वाग्भट ने बताया है कि—'श्लेष्मकाले गते ज्ञात्वा कोष्ठं सम्यग् विरेचयेत्।' वमन करने के बाद विरेचन कितने दिन के बाद करना चाहिये इसका भी स्पष्ट निर्देश नहीं किया गया है, केवल यह बताया गया है कि वमन के बाद जब मनुष्य स्वस्थ हो जाय तो स्नेहन-स्वेदन करके विरेचन करावे। यह बात सिद्धि स्थान (अ० ६) में भी बताई है—'कर्मणां वमनादीनामन्तरेष्वन्तरेषु च। स्नेहस्वेदौ प्रयुञ्जीत स्नेहं चान्ते प्रयोजयेत् ॥' यहाँ भी दिन का निर्देश नहीं किया गया है किन्तु सुश्रुत ने दिन का निर्देश स्पष्ट रूप से किया है—'पक्षाद् विरेको वान्तस्य यतश्चापि निरूहणम्। सद्यो निरूढोऽनुवास्यः सप्तरात्राद् विरेचितः ॥' (सु. चि. अ. ३)। इसकी व्याख्या करते हुये डल्हण ने बताया है—'सम्यग्योगेन वान्तस्य पुरुषस्य विरेचनं पक्षान्नार्वाक् नापि परतः, तत्रार्वाक् क्रियमाणं पुरुषानलबलयोरबलत्वाद् व्यापदमावहति, अतिपरतः पुनः स्नेहस्वेदादिगुणोऽन्तरितः स्यात् तस्मात् पक्षादेव वान्तो विरेचनीयः। तत्र प्रधानशुद्धिमपेक्ष्यान्नसंसर्गेण दिनानि षडतिक्रम्य मधुरादिसंसर्गमाचरेत्। स्नेहपानेनापि दिनानि षडतिक्रमेत्। ततः स्वेदं समाचरन् लघूष्णं भुज्यमानस्त्र्यहं स्थितश्चतुर्थेऽहनि विरेकं कुर्यात्।

अर्थात् उचित रूप से वमन हो जाने पर विरेचन का प्रयोग १५ दिन के बाद करना चाहिये। न इससे पहले न इससे बाद विरेचन देना चाहिये। यदि १५ दिन के पहले विरेचन दिया जायगा तो मनुष्य की जठराग्नि और शारीरिक बल दुर्बल रहने के कारण आपत्ति होने की संभावना अधिक रहती है यदि उसके बाद दिया जाय तो स्नेहन-स्वेदन का गुण बीच में नष्ट हो जायगा इसलिये वमन देने के १६ वें दिन विरेचन करना चाहिये। १५ दिन की पूर्ति इस प्रकार की है—जिस व्यक्ति की प्रधान शुद्धि हुई है वह पेया, विलेपी आदि का क्रमशः १२ कालों का ६ दिन में सेवन करे और स्नेहपान ६ दिन में करेगा उसके बाद स्वेदन करेगा और लघु-उष्ण अन्न का सेवन तीन दिन करेगा। इस प्रकार १५ दिन हो जाता है। १६ वें दिन विरेचन का प्रयोग कर सकता है। वमन के बाद पालन करने योग्य सभी नियमों में एक धूमपान छोड़ने को विरेचन में बताया है। सूत्रस्थान के ५वें अध्याय में 'न विरिक्तः पिबेद्धूमं न कृते वस्तिकर्मणि।' से भी विरेचन के बाद धूमपान करना मना किया है। क्योंकि विरेचन के द्वारा पित्त का विशेष रूप से निर्हरण किया जाता है धूम आग्नेय होने के कारण पित्त को बढ़ाने वाला होता है यदि विरेचन के बाद धूम का सेवन किया जायगा तो पित्त को उत्तेजित करेगा और पुनः विरेचन होने का भय उपस्थित हो जायगा इसलिये धूम का निषेध किया गया है। वमनविधि में विहित नियमों का पालन तब तक करने को बताया है जब तक बल-वर्ण की पूर्ण रूप से प्राप्ति न हो जाय इसका तात्पर्य पूर्ण स्वस्थ होने से है जैसा कि—'बलवान् वर्णवान् सर्वरतिः स्वङ्गः स्थिरेन्द्रियः। प्रसन्नात्मा सर्वसहो विज्ञेयः प्रकृति गतः ॥' (च. इ. अ. १२)।

इसका तात्पर्य यह है कि जब वह पूर्ण स्वस्थ हो जायगा तो उसके मित्र और परिवारों को दिखाने पर सभी प्रसन्न होंगे और वैद्य की अपनी सफलता का भी सूचक होगा। संशोधन में वमन,

विरेचन, निरूह, अनुवासन, नस्य यह पाच कर्म आते हैं यहाँ केवल वमन और विरेचन इन दो ही का वर्णन किया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि विशेष रूप से शरीर की शुद्धि के लिये इन्हीं दो का प्रयोग होता है। आगे चलकर सिद्धि स्थान में पंचकर्मों का विस्तृत वर्णन किया जायगा यहाँ सूत्र रूप से सूत्र स्थान में इन दोनों का इसलिये वर्णन किया गया है कि इन्हीं के द्वारा शरीर की आभ्यन्तर शुद्धि होती है।

**अवन्ति चात्र—**

***अनेन विधिना राजा राजमात्रोऽथवा पुनः। यस्य वा विपुलं द्रव्यं स संशोधनमर्हति ॥१८॥**

उपर्युक्त विधि राजाओं के लिये — इस अध्याय में बताई हुई विधि के अनुसार राजा या राजा के समान अन्य व्यक्ति या जिसके पास अधिक धन हो ऐसे व्यक्ति ही संशोधन कराने में समर्थ हो सकता है ॥ १८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जैसा गृह बनाने का विधान है और उस घर में जिन-जिन सामग्रियों को एकत्र करने का आदेश है यह सब वही कर सकता है जिसके पास काफी धन हो, अतः यह धनियों के योग्य संशोधन विधि है।

**दरिद्रस्त्वापदं प्राप्य प्राप्तकालं विशोधनम्[1]। पिबेत् काममसंभृत्य संभारानपि दुर्लभान् ॥**
**न हि सर्वमनुष्याणां सन्ति सर्वे परिच्छदाः। न च रोगा न बाधन्ते दरिद्रानपि दारुणाः ॥**
**यद्यच्छक्यं मनुष्येग कर्तुमौषधमापदि। तत्तत् सेव्यं यथाशक्ति वसनान्यशनानि च ॥२१॥**

दरिद्रों के लिये पञ्चकर्म विधि — दरिद्र पुरुष तो आपत्ति ( रोग ) को प्राप्त कर दुर्लभ सामग्रियों को अपने सामर्थ्य के अनुसार इकट्ठा न करके भी उचित समय पर उचित विरेचन का सेवन करे क्योंकि सभी मनुष्यों के पास सभी सामग्रियाँ नहीं होती हैं और यह बात भी आवश्यक नहीं है कि दरिद्र मनुष्य भयंकर रोग से पीड़ित न हो इसलिये आपत्ति काल में मनुष्य जिन-जिन औषधियों के करने में शक्ति के अनुसार जो-जो सामग्री, वस्त्र, भोजन आदि, एकत्रित कर सकें उसे एकत्र कर उसका शक्ति के अनुसार सेवन करें ॥ १९–२१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि शास्त्रों में आवश्यकतानुसार सभी नियम-सामग्री और विधि, विधान का वर्णन किया गया है और उनका पालन वही कर सकता है जो सब तरह से समर्थ हो किन्तु रोग तो गरीबों को भी होते हैं, तो गरीब व्यक्ति अपने सामर्थ्य और रहन-सहन के अनुसार सामग्रियों को एकत्रित कर चिकित्सा कराने में या संशोधन सेवन करने में भी सफल हो सकता है। इस लेख के आधार पर यह स्पष्ट है कि इस अध्याय में बताये हुये गृह और सामग्रियाँ सब की थीं। यह कार्य तो प्रजापालक राजा का होता था। इस प्रकार के घर और सामग्रियाँ राजा एकत्रित कर चिकित्सा की व्यवस्था गरीबों के लिये भी करता था।

*** मलापहं रोगहरं बलवर्णप्रसादनम्। पीत्वा संशोधनं सम्यगायुषा युज्यते चिरम् ॥२२॥**

संशोधन से लाभ — शारीरिक दूषित वात, पित्त कफ या मूत्र, पुरीष तथा मल को दूर करने वाली, रोगों को नष्ट करने वाली, बल-वर्ण को बढ़ाने वाली संशोधन औषधों को पीकर मनुष्य अधिक दिन तक उत्तम प्रकार की आयु का भोग करता है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि संशोधन के द्वारा जब शरीर पूर्ण रूप से शुद्ध हो जाता है तो वात, पित्त, कफ शरीर के किसी भाग में नहीं रुकते हुये शरीर को स्वस्थ रखते है। शरीर के स्वस्थ रखने पर संस्कार से आयु अधिक दिन तक बनी रहती है। संशोधन करने का फल वाग्भट

१. 'विरेचनम्' इति पा.।

सू. १८ वें अध्याय में निम्न रूप से बताया गया है—'बुद्धिप्रसादं बलमिन्द्रियाणां, धातुस्थिरत्वं ज्वलनस्य दीप्तिम् ॥ चिराच्च पाकं वयसः करोति, संशोधनं सम्यगुपास्यमानम् ॥'

**तत्र श्लोकाः ।**

**ईश्वराणां वसुमतां वमनं सविरेचनम् । संभारा ये यदर्थं च समानीय प्रयोजयेत् ॥ २३ ॥**
**यथा प्रयोज्या मात्रा या यद्योगस्य लक्षणम् । योगातियोगयोर्यच्च दोषा ये चाप्युपद्रवाः ॥**
**यदसेव्यं विशुद्धेन यश्च संसर्जनक्रमः । तत् सर्वं कल्पनाध्याये व्याजहार पुनर्वसुः ॥ २५ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने कल्पनाचतुष्के**
**उपकल्पनीयो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — राजा, धनी-मानी पुरुषों को वमन और विरेचन किस प्रकार करना चाहिये, इस क्रिया में जो-जो सामग्रियाँ इकट्ठी करनी चाहिये और जिस-जिस काम के लिये इन सामग्रियों को लाकर प्रयोग करना चाहिये, वमन-विरेचन का प्रयोग जिस प्रकार करना चाहिये, जो वमन-विरेचन-द्रव्य की मात्रा है, वमन-विरेचन के प्रयोग करने पर अयोग, सम्यक् योग और अतियोग का जो लक्षण होता है और अयोग-अतियोग से शरीर में जो दोष उत्पन्न होते हैं, उससे जो उपद्रव होते हैं, वमन, विरेचन से शुद्ध पुरुषों के लिये जो वस्तु सेवन करने के योग्य नहीं होती है, जैसे—उच्चस्वर से भाषण करना आदि, जिस प्रकार संसर्जन-क्रम का प्रयोग करना चाहिये, ये सभी बातें इस कल्पना अध्याय में भगवान् पुनर्वसु ने कही हैं ॥२३-२५॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में कल्पनाचतुष्क-विषयक पन्द्रहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १५ ॥

# अथ षोडशोऽध्यायः

**अथातश्चिकित्साप्राभृतीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब (उपकल्पनीय अध्याय के बाद) चिकित्साप्राभृतीय नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—चिकित्सा-प्राभृत उस वैद्य का नाम है जो आवश्यक प्रत्येक सामग्रियों को एकत्रित कर चिकित्सा प्रारम्भ करता है—इस शब्द की व्याख्या—'प्रभृतिः-सम्भाराणां प्रकर्षेण भृतिर्भरण-मायोजनं प्रभृतिः, तया वर्तते यः स प्राभृतः चिकित्सायां प्राभृतो यः स चिकित्साप्राभृतः।'(गङ्गाधरः) उस चिकित्साप्राभृत वैद्य का अधिकार ( विषय ) लेकर इस अध्याय की व्याख्या की जा रही है।

**ॐचिकित्साप्राभृतो[1] धीमाञ्छास्त्रवान् कर्मतत्परः । नरं विरेचयति यं स योगात् सुखमश्नुते ॥**

---

१. संभाराणां प्रकर्षेण भृतिर्भरणमायोजनं प्रभृतिः, तया वर्तते यः स प्राभृतः, चिकित्सायां प्राभृतो यः स 'चिकित्साप्राभृतः' गङ्गाधरः ।

## ( १ ) चिकित्सा-प्राभृत की महत्ता

## ( Importance of the Fully Equipped Physician )

चिकित्साप्राभृत चिकित्सक से लाभ — चिकित्साप्राभृत ( सभी उपकरणों से युक्त ), बुद्धिमान् शास्त्र-ज्ञान में कुशल और कार्यतत्पर वैद्य जिस मनुष्य को विरेचन कराता है तो वह विरेचन सम्यग्योग-युक्त होता है इस लिए मनुष्य को सुख मिलता है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—वैद्य को शास्त्रज्ञान-कुशल, कार्य-तत्पर और चिकित्सा के आवश्यक उपकरणों से युक्त होना चाहिए। सुश्रुत ने भी सू. अ. ३ में कहा है, यथा—'यस्तु केवलशास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः। स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ॥ यस्तु कर्मसु निष्णातो धाष्ट्याच्छास्त्रबहिष्कृतः। स सत्सु पूजां नाप्नोति वधं चार्हति राजतः ॥ उभावेतावनिपुणावसमर्थौ स्वकर्मणि। अर्धवेदधरावेतावेकपक्षाविव द्विजौ॥ यस्तूभयज्ञो मतिमान् स समर्थोऽर्थसाधने। आहवे कर्म निर्वोढुं द्विचक्रः स्यन्दनो यथा ॥' इस प्रकार उभय ज्ञान से युक्त वैद्य द्वारा विरेचन कराने पर ठीक होता है और रोगी को सुख-लाभ भी होता है। यहाँ 'विरेचयति' से केवल विरेचन का ही ग्रहण नहीं करना चाहिए किन्तु वमन का भी ग्रहण करना चाहिए क्योंकि पहले के अध्याय में वमन और विरेचन इन दोनों का विधान बताया है। क्योंकि 'रिचिर्-विरेचने' धातु से इसकी सिद्धि होती है और 'रेचनं प्रत्यग्भावः' दोषों का अपने स्थान से अलग करना-इसका अर्थ होता है इसी लिए शिरोविरेचन, ऊर्ध्व विरेचन शब्द क्रमशः नस्य और वमन के अर्थ में प्रयुक्त होते हैं। अतः वमन-विरेचन इन दोनों के प्रयोग में सफल होना इस श्लोक का तात्पर्य है।

**ॐ यं वैद्यमानी त्वबुधो विरेचयति मानवम्। सोऽतियोगादयोगाच्च मानवो दुःखमश्नुते ॥४॥**

वैद्यमानी ( मूर्खवैद्य ) से हानि — जो मूर्ख, वैद्य न होते हुए अपने को वैद्य समझता है वह जिस मनुष्य को वमन या विरेचन कराता है तो वह रोगी अतियोग, अयोग हो जाने से दुःख प्राप्त करता है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—मूढ़ द्वारा प्रयुक्त वमन या विरेचन से प्रायः अतियोग हो जाता है। इसलिए मूर्ख वैद्यों से वमन-विरेचन कराना या सामान्य चिकित्सा कराना दोनों अनुचित हैं। यहाँ पर वमन-विरेचन की व्यापत्ति-अतियोग और अयोग बताया है पर अन्यत्र—'कालार्थकर्मणां योगो-हीनमिथ्यातिमात्रकः। सम्यग् योगश्च विज्ञेयो रोगारोग्यैककारणम् ॥' (अ. हृ. सू. १ अ.) अतियोग, अयोग और मिथ्या योग को रोग का कारण बताया है। पर यहाँ मिथ्यायोग का नाम न लेकर केवल अयोग और अतियोग का होना ही बताया है। इसका तात्पर्य यह है कि जब वमन या विरेचन का अयोग होता है तो उसी में मिथ्यायोग को भी समाविष्ट कर लिय जाता है। कारण यह है कि जैसे दूषित विरेचन औषधि को यदि जीभ पर रखी जाय और वह दुःस्वादु हो तो उचित रूप में कार्य नहीं करती और अनेक प्रकार के उपद्रव को भी उत्पन्न करती है। इस उपद्रव को हीन मात्रा या अतिमात्रा नहीं कहा जा सकता इसलिए एक मिथ्यायोग भी कहना उचित था। यद्यपि इस प्रकार का मिथ्यायोग का वर्णन अलग होना चाहता था पर वमन-विरेचन में अयोग को ही मिथ्यायोग मानकर अलग नहीं पढ़ा है। कहा भी है—'प्रातिलोम्येन दोषाणां हरणात्त-त्स्वकृत्स्नशः। अयोगसंज्ञे कृच्छ्रेण न चागच्छति चाल्पशः ॥' ( सि. अ. ६ ) अतः मिथ्यायोग का यहाँ वर्णन नहीं किया है।

## ( २ ) संशोधन कर्म-विमर्श
## ( Views on Purifactory Measures )

**दौर्बल्यं लाघवं ग्लानिर्व्याधीनामणुता रुचिः। हृद्वर्णशुद्धिः क्षुत्तृष्णा काले वेगप्रवर्तनम् ॥ बुद्धीन्द्रियमनःशुद्धिर्मारुतस्यानुलोमता। सम्यग्विरिक्तलिङ्गानि कायाग्नेश्चानुवर्तनम्[१] ॥६॥**

सम्यग्विरिक्त पुरुष के लक्षण — दुर्बलता ( विरेचनजन्य ), लघुता ( शरीर का हल्कापन ), ग्लानि, रोग का कम हो जाना, रुचि, हृदय की शुद्धि, वर्ण की शुद्धि, भूख-प्यास लगना तथा मल-मूत्र का उचित समय पर होना, बुद्धि, इन्द्रिय और मन की शुद्धि, वायु का अनुलोमन तथा कायाग्नि का सम रहना, ये सब सम्यग्विरिक्त के लक्षण हैं ॥ ५-६ ॥

**ष्ठीवनं हृदयाशुद्धिरुत्क्लेशः श्लेष्मपित्तयोः। आध्मानमरुचिश्छर्दिरदौर्बल्यमलाघवम् ॥७॥ जङ्घोरुसदनं तन्द्रा स्तैमित्यं पीनसागमः। लक्षणान्यविरिक्तानां मारुतस्य च निग्रहः ॥ ८ ॥**

अविरिक्त के लक्षण — ष्ठीवन, हृदय का शुद्ध होना, कफ और पित्त का उत्क्लेश ( जी मिचलाना ), आध्मान ( अफारा ), अरुचि, वमन ( विरेचनजन्य ), दुर्बल न होना, शरीर का भारी रहना, जंघा और ऊरु में शिथिलता, तन्द्रा, स्तिमितता, पीनस का होना और वायु का पेट में रुके रहना, ये सब अतिरिक्त के लक्षण हैं ॥ ७-८ ॥

**विट्पित्तकफवातानामागतानां यथाक्रमम्। परं स्रवति यद्रक्तं मेदोमांसोदकोपमम् ॥९॥ निःश्लेष्मपित्तमुदकं शोणितं कृष्णमेव वा। तृष्यतो मारुतार्तस्य सोऽतियोगः प्रमुह्यतः ॥१०॥**

विरेचन के अतियोग का लक्षण — विरेचन होने पर क्रम से मल, पित्त, कफ और वायु के आ जाने के बाद यदि मेदा, मांस के जल के समान रक्त निकलता है अथवा कफ और पित्त से शून्य जल निकलता है या काला खून निकलता है। यदि प्यास अधिक लगती है और वात रोग से पीडित रहता है तथा ज्ञानशून्य हो जाता है तो यह विरेचन के अतियोग के लक्षण हैं ॥ ९-१० ॥

**वमनेऽतिकृते लिङ्गान्येतान्येव भवन्ति हि। ऊर्ध्वगा वातरोगाश्च वाग्ग्रहश्चाधिको भवेत् ॥**

वमन के अतियोग का लक्षण — वमन के अधिक होने पर उपर्युक्त लक्षण होते हैं, पर अधिक रूप में ऊर्ध्वगत वात रोग और वाणी में रुकावट हो जाती है, यह लक्षण अधिक होता है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—वमन के अतियोग में क्रम से आमाशयिक पदार्थ कफ, पित्त और वायु के निकलने के बाद मेदा और मांस के धोये हुए जल के समान रक्त निकलता है अथवा पित्तरहित जल या शुद्ध खून निकलता है और प्यास की अधिकता और वात व्याधि से पीड़ित होता है। वमन के अतियोग में जिह्वा का बाहर निकल जाना या जिह्वा का अन्तः प्रविष्ट हो जाना आदि लक्षण सिद्धि स्थान में विशेष रूप से बताये गये हैं। उसे वहीं देखना चाहिए। सुश्रुत में—'पित्तातियोगञ्च विसंज्ञताञ्च हृत्कण्ठपीडामपि चातिवान्ते।' ( चि. अ. ३३ )

**चिकित्साप्राभृतं तस्मादुपेयाच्छरणं नरः। युञ्ज्याद्य एनमत्यन्तमायुषा च सुखेन च ॥१२॥**

चिकित्साप्राभृत चिकित्सक से लाभ — इसलिए सभी चिकित्सा के उपकरणों से युक्त बुद्धिमान्, कार्य-तत्पर और भली प्रकार आयुर्वेदशास्त्र को अध्ययन करने वाले वैद्य के शरण में मनुष्यों को जाना चाहिए जो मनुष्य को अधिक आयु और अधिक सुख से युक्त बना सके ॥ १२ ॥

**अविपाकोऽरुचिः स्थौल्यं पाण्डुता गौरवं क्लमः। पिडकाकोठकण्डूनां संभवोऽरतिरेव च ॥ आलस्यश्रमदौर्बल्यं दौर्गन्ध्यमवसादकः। श्लेष्मपित्तसमुत्क्लेशो निद्रानाशोऽतिनिद्रता ॥ तन्द्रा क्लैब्यमबुद्धित्वमशस्तस्वप्नदर्शनम्। बलवर्णप्रणाशश्च तृप्यतो बृंहणैरपि ॥ १५ ॥**

---

१. 'श्चानुवर्धनम्' ग.

**बहुदोषस्य लिङ्गानि, तस्मै संशोधनं हितम्। ऊर्ध्वं चैवानुलोमं च यथादोषं यथाबलम् ॥**

संशोधन योग्य या अधिक दोष से युक्त पुरुष का लक्षण — जिन व्यक्तियों में अविपाक (अन्न का ठीक न पचना), भोजन में अरुचि, अधिक स्थूलता, शरीर में पीलापन, शरीर में गुरुता, क्लम, शरीर में फुन्सियाँ, चकत्ते, खुजली का होना, बेचैनी रहना, आलस्य, थकावट, दुर्बलता, शरीर में दुर्गन्धि, शरीर तथा मन में उत्साह का न होना, कफ और पित्त का अधिक रूप में उभड़ा हुआ होना, निद्रा का न आना, निद्रा का अधिक आना, तन्द्रा रहना, नपुंसकता आ जाना, बुद्धि का मोह होना, बुरे स्वप्नों का दिखाई देना, बल, वर्ण का नाश हो जाना, प्यास का अधिक लगना और बलवर्धक आहार औषधि सेवन करने पर भी बल-वर्ण की वृद्धि न होना ये लक्षण दिखाई देते हैं तो उसके शरीर में दोष अधिक बढ़ गये हैं—ऐसा जानना चाहिए। इस प्रकार दोषों की अधिकता जान कर उस मनुष्य को बल और दोष के अनुसार वमन या विरेचन संशोधन के लिए पिलाना चाहिए ॥ १३-१६ ॥

**॥ एवं विशुद्धकोष्ठस्य कायाग्निरभिवर्धते। व्याधयश्चोपशाम्यन्ति प्रकृतिश्चानुवर्तते ॥ १७ ॥**
**इन्द्रियाणि मनो बुद्धिर्वर्णश्चास्य प्रसीदति। बलं पुष्टिरपत्यं च वृषता चास्य जायते ॥१८॥**
**जरां कृच्छ्रेण लभते चिरं जीवत्यनामयः। तस्मात् संशोधनं काले युक्तियुक्तं पिबेन्नरः ॥१९॥**

संशोधन का फल — इस प्रकार उचित वमन-विरेचन के द्वारा जिस मनुष्य का कोष्ठ शुद्ध हो जाता है उसकी जाठराग्नि बढ़ जाती है। उत्पन्न रोग शान्त हो जाते हैं। उसकी प्रकृति ठीक हो जाती है। उसकी इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि एवं वर्ण निर्मल हो जाते हैं। शरीर में बल और पुष्टि होती है। उसे सन्तान की प्राप्ति होती है और मैथुन-शक्ति बढ़ जाती है। बुढ़ाई कठिनता से आती है। बहुत दिनों तक रोग-रहित होकर जीता रहता है। इसलिए समय पर युक्तिपूर्वक संशोधन का सेवन मनुष्यों को करना चाहिए ॥ १७-१९ ॥

**विमर्श**—बढ़े हुए दोष जब शारीरिक स्रोतों में व्याप्त रहते हैं तो शरीर को अस्वस्थ एवं प्राण का नाश करने वाले होते हैं। जब संशोधन के द्वारा उसे निकाल दिया जाता है तो सभी स्रोत खुले रहते हैं इसलिए मन में प्रसन्नता के साथ-साथ जिस प्रकार के आहार का सेवन किया जाता है उसका फल शरीर पर तत्काल होता है। अतः संशोधन सेवन करने से मनुष्य स्वस्थ एवं बहुत दिनों तक जीता रहता है। यहाँ 'काले' का अर्थ साधारण ऋतु, वसन्त, शरद् लिया गया है, दोषों की अधिकता होने पर गर्मी के दिनों में सायंकाल और जाड़े के दिनों में दिन में संशोधन लेने का विधान है ॥ १७-१९ ॥

**॥ दोषाः कदाचित् कुप्यन्ति जिता लङ्घनपाचनैः। जिताः संशोधनैर्ये तु न तेषां पुनरुद्भवः ॥**

संशोधन चिकित्सा की श्रेष्ठता — जो दोष लङ्घन, पाचन के द्वारा नष्ट किये जाते हैं वे कभी थोड़े हेतुओं के होने पर भी कुपित हो जाते हैं। पर संशोधन के द्वारा जिन दोषों का नाश किया जाता है उनकी पुनः उत्पत्ति नहीं होती है ॥ २० ॥

**विमर्श**—रोगों की चिकित्सा संशोधन और संशमन दो प्रकार की होती है। संशमन का अर्थ है शरीर में ही कुपित दोषों को शान्त कर देना। जब औषधियों के द्वारा कुपित दोष को शान्त कर दिया जाता है तो वह रोग उत्पन्न करने में असमर्थ हो जाता है। पर उसका मूल शरीर में बना ही रहता है। जब अपने अनुकूल थोड़े भी कारणों को प्राप्त करता है तो वह पुनः कुपित हो जाता है। संशमन के द्वारा कुपित दोषों को शरीर से बाहर निकाल दिया जाता है।

---

१. 'चैवानुलोम्यं च' इति पा०।

प्रकुपित दोष का अंश शरीर में बिलकुल ही नहीं रह जाता है। अतः किसी भी अवस्था में पुनः वह दोष रोग उत्पन्न करने में समर्थ नहीं होता है। इसलिए संशोधन औषधियों की अधिक महत्ता है। तात्पर्य यह है कि कारणान्तर से पुनः नये रूप में दोष कुपित होकर रोग उत्पन्न कर सकते हैं। पर प्रकुपित दोष संशोधन के द्वारा शरीर में रहते ही नहीं हैं, अतः वे रोग उत्पन्न करने में समर्थ नहीं होते हैं।

***दोषाणां च द्रुमाणां च मूलेऽनुपहते सति। रोगाणां प्रसवानां[1] च गतानामागतिर्ध्रुवा॥२१॥**

संशोधन की श्रेष्ठता में उपमा — दोष और वृक्ष इन दोनों को नष्ट किया जाय पर उसका मूल नष्ट न किया जाय तो, दोष और वृक्ष को नष्ट कर देने पर जो रोग और वृक्ष की पत्तियाँ चली गयी रहती हैं उनका आगमन ( उत्पत्ति ) अवश्य हो जाता है॥ २१॥

**विमर्श**—जैसे किसी वृक्ष की डालियाँ सब काट दी जाँय पर उसका मूल न काटा जाय तो वह जल से सेचन करने पर अपने अनुकूल वसन्त आदि ऋतु को प्राप्त कर पुनः पत्ती और फूलों से युक्त हो जाता है। ठीक उसी प्रकार लङ्घन और पाचन से रोगों का नाश करने पर भी दोषों का सर्वांशतः नाश नहीं होता है अपितु रोगों के मूल विकृत दोष बने ही रहते हैं, और काल-देश आदि तथा अपथ्यादि सेवन से कुपित होकर रोग उत्पन्न कर देते हैं। जिस प्रकार वृक्ष का मूलोच्छेद कर देने पर पत्ती और पुष्प की उत्पत्ति उस वृक्ष से नहीं होती है, उसी प्रकार संशोधन से रोगों के मूल कारण विकृत दोषों का सर्वांशतः नाश हो जाता है अतः उस विकृत दोष से पुनः रोग की उत्पत्ति नहीं होती है। कालान्तर में कारणान्तर से कुपित दोष से जो रोगोत्पत्ति होती है वह नूतन कारण से होती है न कि प्राचीन से। तात्पर्य यह है कि इसका अर्थ यह न समझा जाय कि संशोधन से दोषों को दूर करने पर जीवन पर्य्यन्त रोग होगा ही नहीं।

**भेषजक्षपिते[2] पथ्यमाहारैरेव बृंहणम्। घृतमांसरसक्षीरहृद्ययूषोपसंहितैः॥ २२॥**
**अभ्यङ्गोत्सादनैः स्नानैर्निरूहैः सानुवासनैः। तथा स लभते शर्म युज्यते चायुषा चिरम्॥**

संशोधन से उत्पन्न लंघन में बृंहण पथ्य — निरन्तर औषध द्वारा संशोधन करने से शरीर और बल के क्षीण हो जाने पर आहार के द्वारा ही बृंहण करना उत्तम होता है। आहार में कौन कौन द्रव्य लेना चाहिए इस पर बताया है कि घृत, मांसरस, दूध और हृदय को बल देने वाला यूष मिला कर आहार देना चाहिए तथा बृंहण अभ्यङ्ग, उत्सादन ( उबटन ), स्नान, निरूहवस्ति तथा अनुवासन वस्ति का सेवन करना चाहिए। ऐसा करने से रोगी का कल्याण होता है और वह चिरायु होता है॥ २२-२३॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि औषध सेवन से क्षीण होने पर रसायन औषधों से पहले बृंहण नहीं कराना चाहिए। जब उपर्युक्त उपायों से शरीर का उपचय और बल की वृद्धि हो जाय तो रसायन औषधियों का भी प्रयोग किया जा सकता है, जैसा कि सिद्धिस्थान में बताया जायगा— 'यथाक्रमं यथायोगमत ऊर्ध्वं प्रयोजयेत्। रसायनानि सिद्धानि वृष्ययोगांश्च कालवित्॥' ( अ. ७ )।

**अतियोगानुबद्धानां सर्पिःपानं प्रशस्यते। तैलं मधुरकैः[3] सिद्धमथवाऽप्यनुवासनम्॥ २४॥**

संशोधन के अतियोग की चिकित्सा — वमन-विरेचन आदि के अतियोग का लक्षण यदि शरीर में उत्पन्न हो जाय तो ऐसे मनुष्यों को उपद्रव के अनुसार द्रव्यों से सिद्ध किये हुये घृत

१. प्रसवानामङ्कुराणाम्। 'प्रसराणां' ग.। २. 'भेजजक्षयिते' ग.।
३. 'मधुरकैर्जीवनीयैर्दशभिः' गङ्गाधरः।

का पान करना चाहिये। अथवा मधुर द्रव्यों से सिद्ध किये हुये तैल के द्वारा अनुवासन बस्ति देनी चाहिये ॥ २४ ॥

**विमर्श**—अतियोग में केवल घृत पीना या अनुवासन बस्ति लेना इन दो ही विधियों का प्रयोग बताया है, इसका तात्पर्य यह है कि अतियोग में शरीर अधिक दुर्बल हो जाता है। धातुयें अधिक क्षीण हो जाती हैं। ऐसी दशा में बृंहण अनुपान का सेवन उचित नहीं होता है। क्योंकि अग्नि की दुर्बलता से उसका पाचन नहीं हो पाता है। इसलिये बृंहण द्रव्यों में उत्तम और संस्कार से सभी दोषों को दूर करने वाले घृत का प्रयोग और तैल का मर्दन करना बताया है। इससे बल की वृद्धि और अग्नि की तीक्ष्णता दोनों ही एक साथ हो जाती हैं। अग्नि के तीव्र होने पर पथ्य आहारों का सेवन उचित होता है।

**यस्य त्वयोगस्तं स्निग्धं पुनः संशोधयेन्नरम्। मात्राकालबलापेक्षी स्मरन् पूर्वमनुक्रमम्[1] ॥२५॥**

संशोधन का अयोग होने पर चिकित्सा — संशोधन पीने पर जिस व्यक्ति के शरीर में अयोग के लक्षण उपस्थित हो जाँय तो मात्रा, काल, बल की अपेक्षा रखने वाला वैद्य पहले सेवन किये गये संशोधन की मात्रा आदि का स्मरण कर स्नेहन करने के बाद पुनः संशोधन करावे ॥२५॥

**विमर्श**—संशोधन की औषध सेवन करने पर कई व्यक्तियों में पच जाती है और कोई उपद्रव नहीं करती और कुछ लोगों में उपद्रव भी करती है। तब वैद्य को यह उचित होता है कि वह यह विचार ले कि पहले इसे कितनी मात्रा में, किस प्रभाव वाली अर्थात् मृदु, मध्य और तीव्र संशोधन करने वाली इन औषधियों में किसका प्रयोग किया गया था जिसके सेवन से अयोग का लक्षण शरीर में प्रकट हुआ है। इन सभी बातों को ध्यान में रख कर उस व्यक्ति को इस प्रकार संशोधन औषध पिलानी चाहिये कि उससे फिर अयोग का भय होने की सम्भावना न रहे।

**स्नेहने स्वेदने शुद्धौ रोगाः संसर्जने च ये। जायन्तेऽमार्गविहिते तेषां सिद्धिषु साधनम् ॥**

स्नेहनादि कर्म में उपद्रवों की चिकित्सा — स्नेहन, स्वेदन, संशोधन और संसर्जन इन क्रियाओं का विधिपूर्वक प्रयोग न करने से उपद्रव होते हैं। उन उपद्रवों की चिकित्सा सिद्धि-स्थान में कही जायगी ॥ २६ ॥

**जायन्ते[2] हेतुवैषम्याद्विषमा देहधातवः। हेतुसाम्यात् समास्तेषां स्वभावोपरमः सदा ॥२७॥**

## ( ३ ) स्वभावोपरम ( स्वभाव-उपरम ) वाद

## ( Theory of Natural Destruction )

स्वभावोपरमवाद — जिन कारणों से धातुओं की पुष्टि होती है यदि उन कारणों में विषमता

---

१. 'स्मरन् पूर्वमनुक्रममित्यनेन यः पूर्वमयोगे हेतुभूतस्तं परिहरन्निति शिक्षयति' चक्रः।

२. 'जायन्त इत्यादि। देहधातवो देहस्य धारका ये भावास्ते, हेतुवैषम्यात्तेषामुत्पत्तौ स्थितौ च हेतूनां वैषम्याद्वृद्धिहान्यन्यतरस्माद्विषमा जायन्ते, तथा देहधातूनां ये हेतवस्तेषां साम्याद्वृद्धिह्रासव्यतिरेकावस्थायामवस्थानात्ते देहधातवः समा जायन्ते, तयोर्देहधातुसाम्यवैषम्ययोः सदैवाविरतं स्वभावोपरमः स्वभावस्य स्वस्य धर्मस्य रूपस्य चोपरमो नाशो भवति। तत्र भावानां स्वस्वधर्माणां स्वस्वरूपाणां च सदैवाविरतप्रवृत्तौ हेतुरस्ति, सदैवाविरतनिरोधे विनाशे कारणं नास्तीत्यकरणं प्रतिक्षणं भङ्गः स्यादिति। तत्र केचिन्महर्षयो भावानां स्वभावोपरमेऽविरतनिरोधे हेतोरवर्तनं हेतुर्नास्तीति यदेव हेतोरभावस्तमेव भावानां सदा स्वभावोपरमे हेतुं मन्यन्ते' गङ्गाधरः। 'तेषामिति विषमाणां धातूनां समानां च, सदेत्यविलम्बेन, तेनोत्पन्न एव विनश्यतीत्यर्थः। प्रवृत्तिहेतुरुत्पत्तिहेतुर्भावानामस्ति, विनाशे हेतुर्भावानां कारणं नास्ति, यस्मात्सर्व एव भावाः प्रदीपार्चिर्वदुत्पत्तौ कारणापेक्षिणः, विनाशे तु द्वितीयक्षणाविद्यमानत्वलक्षणे सहजसिद्धे न हेत्वन्तरमपेक्षन्ते' चक्रः।

आ जाती है तो शारीरिक धातुओं में भी विषमता हो जाती है, यदि कारणों में समता रहती है तो देह-धातुओं में भी समता हो जाती है, इन धातुओं की शान्ति ( नाश ) स्वभाव से ही होती रहती है ॥ २७॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने 'स्वभावोपरम' का अर्थ किया है कारण-निरपेक्ष विनाश, अर्थात् जिसके नाश में कोई कारण न हो। यथा—'स्वभावात् विनाशकारणनिरपेक्षात् उपरमो विनाशः स्वभावोपरमः।' **चक्रपाणि** के मतानुसार साधन ( Equipments ) तथा भेषज सभी क्षणभङ्गी हैं। फिर भी शमन होता है, इसी तथ्य को स्पष्ट करने के लिये स्वभावोपरमवाद का वर्णन किया जा रहा हैं। क्षणिक-विज्ञानवादी का मत है कि जगत् में यावत् पदार्थ हैं उन सब की प्रथम क्षण में उत्पत्ति, दूसरे क्षण में स्थिति और तीसरे क्षण में विनाश हो जाता है। यहाँ पूर्वपक्ष का उत्थान कर उत्तर दिया गया है। हेतुओं के विषम होने पर शारीरिक धातुयें विषम होती हैं। तात्पर्य यह है कि सप्तधातु, वातादि दोष एवं मूत्रादि मल ये सभी खाये हुए आहार के रस के अनुसार पुष्ट होते हैं। इनकी वृद्धि और ह्रास होता रहता है। इसका कारण यह है कि—'वृद्धिः समानैः सर्वेषां विपरीतैर्विपर्ययः' के अनुसार जिस धातु के समान आहार-रस होता है वह आहार-रस उस धातु को बढाने वाला होता है और जिस धातु के गुणों के विपरीत आहार-रस होता है वह उस धातु का ह्रास करने वाला होता है। इसी बात को समझाने के लिए यहाँ कहा गया है कि हेतु के विषम होने से धातुयें विषम होती हैं और हेतुओं के सम होने पर धातुयें सम होती हैं। किन्तु इन दोनों कारणों के अतिरिक्त प्रत्येक कार्य करने पर भी धातुओं का क्षय हुआ करता है जिसकी पूर्ति आहाररस से क्रम से रस से रक्त, रक्त से मांस, मांस से मेद, मेद से अस्थि, अस्थि से मज्जा और मज्जा से शुक्र की पूर्ति होती रहती है। रस से मल रूप में कफ की उत्पत्ति और रक्त से मल के रूप में पित्त की उत्पत्ति होती रहती है। आहार-सेवन से जब उसका मधुर पाक होता है तब कफ की, जब अम्ल रस की उत्पत्ति होती है अर्थात् अन्न विदग्ध होता हैं तो पित्त की और जब अन्न का पचने के बाद कटु रस बनता है तो उससे वात की उत्पत्ति होती है। इस तरह प्रत्येक कार्य करने से स्वभावतः जो धातुओं का नाश होता है उसकी पूर्ति होती रहती है। यही क्षणिक-विज्ञानवादी बौद्धों का सिद्धान्त है कि वस्तुओं का नाश स्वभाव से ही होता है, उनके नाश में कोई कारण नहीं होता है।

पूर्वोक्त तथ्य की चरक के अन्य वचनों से भी पुष्टि होती है, यथा—( १ ) 'विकारः प्रकृतिश्चैव द्वयं सर्वं समासतः। तद्धेतुवशगं हेतोरभावान्नानुवर्तते ॥' (च. नि. अ. ८) तथा ( २ ) 'न ह्येको वर्तते भावो वर्तते नाप्यहेतुकः। शीघ्रगत्वात्स्वभावात्स्वभावो न व्यतिवर्तते ॥' ( च. शा. अ. १ )।

वैज्ञानिक दृष्टि से विचार करने पर संक्षेप में कहा जा सकता है कि शरीर में सदा Wear and Tear Phenomena का कार्य चल रहा है। Wear Phenomenon ( निर्माण ) में तो आहारादि से पूर्ति होने के कारण वह सहेतुक है। परन्तु Tear Phenomenon ( उपरम ) सदा स्वाभाविक ( Natural ) गति से हो रहा है और वह अहेतुक है। स्वभावोपरमवाद आज के वैज्ञानिक विचार से मिलता जुलता है।

यहाँ एक ऐतिहासिक तथ्य उल्लेखनीय है। स्वभावोपरमवाद बौद्धों का मत है तथा इस वाद की चरक-संहिता में छाया होने से चरक को लोग बुद्ध-काल ( 600 B. C. ) का मानने लगे हैं। परन्तु चरकसंहिता में मांसों का प्रचुर मात्रा में वर्णन तथा प्रयोग उपर्युक्त तथ्य के विरोध में पड़ता है।

***प्रवृत्तिहेतुर्भावानां न निरोधेऽस्ति कारणम्। केचित्तत्रापि मन्यन्ते हेतुं हेतोरवर्तनम् ॥२८॥**

स्वभावोपरमवाद का दार्शनिक आधार — उत्पन्न होने वाली वस्तुओं की प्रवृत्ति ( उत्पत्ति ) में, कारण होता है पर उसके निरोध ( नाश ) में कोई कारण नहीं होता है। कुछ लोग हेतु का न होना ही नाश में कारण मानते हैं ॥ २८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है रसासृक् धातुओं की उत्पत्ति में आहार-रस आदि कारण होते हैं। पर धातुओं के नाश में कोई कारण नहीं होता है क्योंकि नाश स्वभाव से ही होता रहता है। इसी प्रकार आहार की विषमता से धातुओं में विषमता उत्पन्न हो जाती है, पर विषमता के नाश में कोई कारण नहीं हैं। इस सिद्धान्त के अनुसार जो यह बताया गया है कि 'मधुराम्ललवणा वातं शमयन्ति' अर्थात् मधुर, अम्ल, लवण रस से वात की शान्ति होती है अर्थात् उसका नाश होता है। इसका तात्पर्य यह हो सकता है कि मधुरादि रस अपने समान गुण वाली धातुओं को बढ़ाने वाले होते हैं, ये बढ़ी हुई धातु या दोष अपने से विपरीत गुण वाली धातुओं और दोषों को कम करते हैं, अतः ये रस वातशामक हैं ऐसा कहा जाता है। मधुर, अम्ल, लवण रस पूर्ण रूप से कफ की वृद्धि करते हैं, और अम्ल, लवण रस पूर्ण रूप से पित्त की वृद्धि करते हैं अतः इससे वायु में दुर्बलता स्वभाव से ही आ जाती है। जब दुर्बलता आ जायगी तो वायु की शान्ति स्वभावतः हो जाती है। इसी प्रकार अन्य धातु और दोषों में भी समझना चाहिए कि अपने विपरीत गुण वाले दोष या धातु के बढ़ जाने से अपनी हानि स्वभावतः हो जाती है। इसीलिए उत्पत्ति में कारण माना है।

**चक्रपाणि** ने दीपक के जलने में तैल, बत्ती को कारण माना है। पर उसके बुझने में कोई कारण नहीं माना है क्योंकि वह स्वभावतः नष्ट होता है। इसी प्रकार तलवार उत्पन्न होने के बाद अपने स्वाभाविक लौहपन के विषय में किसी कारण की अपेक्षा नहीं रखता है क्योंकि उसमें लौहपन स्वभावतः बना रहता है। इस प्रकार स्वभावतः विनाश होने के पक्ष को स्वीकार करने पर यह स्वभावतः शंका हो जाती है कि शरीर में विषम हुई धातुओं का विनाश स्वभावतः हो जायगा, तो चिकित्सा करने का क्या प्रयोजन होगा ? इस पर दूसरे पक्ष का यह कहना है कि विनाश में भी हेतु का न रहना ही कारण होता है। जैसे घड़े का नाश क्यों हुआ अर्थात् यहाँ घड़े का अभाव क्यों है? इस प्रश्न के उत्तर में यह कहा जायगा कि घड़े का यहाँ प्रयोजन नहीं है, तो प्रयोजन का अभाव नाश में अर्थात् वस्तु के न रहने में कारण होता है। इसी प्रकार विषम हुई धातुओं के सम होने का हेतु उपस्थित नहीं है अतः धातुओं में समता का अभाव है। पर अभाव स्वभावतः नहीं होता है। यह कारण माना है। इस कारण को मानने में एक बहुत बड़ा गौरव हो जाता है। जगत् में जितनी वस्तुयें हैं उनका नाम लेकर यह कहा जाय कि यह वस्तु यहाँ क्यों नहीं है तो उत्तर दिया जाय कि उस वस्तु का यहाँ प्रयोजन नहीं है, इस प्रकार जगत् की प्रत्येक वस्तु का नाम लेकर प्रश्न—यह क्यों नहीं है ? उत्तर—उसका प्रयोजन नहीं है, ऐसा करते-करते जीवन समाप्त हो जायेगा पर प्रश्नोत्तर समाप्त नहीं होंगे। इसलिए स्वभावतः सभी वस्तुओं का सब जगह नाश ( अभाव ) रहता है, नाश में कोई कारण नहीं है। धातुओं की विषमता का नाश स्वभाव से ही हो जायगा। चिकित्सा करना व्यर्थ है। इस प्रश्न को आगे की पङ्क्तियों से अग्निवेश ने पुनः आस्थापित किया है।

***एवमुक्तार्थमाचार्यमग्निवेशोऽभ्यभाषत। स्वभावोपरमे कर्म चिकित्साप्राभृतस्य किम् ॥२९॥**

*भेषजैर्विषमान् धातून् कान् समीकुरुते भिषक्। का वा चिकित्सा भगवन् किमर्थं वा प्रयुज्यते॥

स्वभावोपरमवाद के विषय में अग्निवेश की शङ्का — इस प्रकार उस विषय को कहने वाले आचार्य पुनर्वसु से अग्निवेश ने कहा कि स्वभाव से नाश होने पर चिकित्साप्राप्त वैद्य का कर्म क्या रह जायगा ? हे भगवन् ! वैद्य विषमता को प्राप्त किन धातुओं को औषधों से सम करेगा, चिकित्सा किसे कही जायगी और चिकित्सा का प्रयोजन क्या रह जायगा ? ॥ २९-३० ॥

**तच्छिष्यवचनं श्रुत्वा व्याजहार पुनर्वसुः। श्रूयतामत्र या सौम्य युक्तिर्दृष्टा महर्षिभिः॥३१॥**
***न नाशकारणाभावाद्भावानां नाशकारणम्। ज्ञायते नित्यगस्येव कालस्यात्ययकारणम्॥**
**शीघ्रगत्वाद्यथाभूतस्तथा भावो विपद्यते। निरोधे कारणं तस्य नास्ति नैवान्यथाक्रिया॥**

स्वभावोपरमवाद के विषय में आत्रेय का उत्तर — इस प्रकार शिष्य के वचनों को सुनकर आचार्य पुनर्वसु ने कहा कि हे सौम्य, इस विषय में महर्षियों ने जिन युक्तियों को देखा है उन युक्तियों को सुनो। नित्य चलने वाले काल के नाश के कारण की तरह, नाश के कारण के अभाव होने से, उत्पन्न होने वाले भाव पदार्थों के नाश का कारण नहीं ज्ञात होता है। भाव पदार्थ जिस प्रकार उत्पन्न होता है उसी प्रकार शीघ्रगामी होने से नष्ट भी हो जाता है। इस तरह भाव पदार्थ के नाश में कोई कारण नहीं है और उसमें कोई संस्कार भी नहीं किया जा सकता है॥ ३१-३३ ॥

**विमर्श**—यहाँ यह बताया गया है कि नाश के कारणों का अभाव होने से भावों के नाश का कारण नहीं ज्ञात होता। उसमें उदाहरण नित्यग काल का दिया गया है। इसमें अभाव होने से ज्ञान नहीं होता है। यह दो रूप में हो सकता है। जैसे अत्यन्ताभाव, खरगोश के सींग का अत्यन्ताभाव होता है अर्थात् उसकी उत्पत्ति भूत, भविष्य, वर्तमान किसी काल में नहीं होती है। इस प्रकार भावों का नाश होता है अतः ज्ञान नहीं होता है या उसमें ज्ञान की योग्यता नहीं है ? **चक्रपाणि**-मतानुसार जिस प्रकार पृथ्वी में कोई कील गाड़ दी जाय और दिखाई न पड़े तो अन्दर कील रहते हुए भी उसका ज्ञान नहीं होता है। इसी प्रकार वस्तुओं के नाश के कारण रहते हुए ज्ञान के योग्य वह कारण नहीं है इसलिये उसका ज्ञान नहीं होता है।

---

१. 'कान् समीकुरुते' इति विषमाणामस्थिरत्वेन साम्यं तत्र कर्तुं न पार्यत इत्याशयः। किमर्थं प्रयुज्यत इति यन्निवृत्त्यर्थं चिकित्सा प्रयुज्यते तद्धातुवैषम्यं स्वभावान्निवृत्तमिति चिकित्साप्रयोजनं नास्ति' इति चक्रः।

२. 'भावानां सदैव स्वभावस्योपरमो यो नाशस्तस्य कारणं न ज्ञायते नोपलभ्यते, कस्मात् ? नाशकारणाभावात्। यथा नित्यगस्य कालस्य सदाऽत्ययोऽनवरतमतीतत्वं ज्ञायते तस्यात्ययस्य कारणं न ज्ञायते शीघ्रगत्वात्, यथा कालस्वभावो हि चक्रवद्भ्रमणात्मकत्वाच्छीघ्रगस्तथा भावानां स्वभावोऽपि शीघ्रगः; नाशकारणाभावो न नाशकारणं, तर्हि कथं भावानां स्वभावोपरमः स्यादित्यत आह-शीघ्रेत्यादि। यो भावो यदा यथाभूतो वर्तते यथात्वेनोत्तरावस्थामारभ्य पूर्वावस्थातो विपद्यते, तत्र पूर्वावस्थाया निरोधे कारणं नास्ति न च तन्निरोधेऽन्यथाक्रिया पूर्वभावादन्यथा क्रियोत्तरास्ववस्थास्वस्ति। यथा हेतुवैषम्याद्धातवो वातादयो विषमा भवन्ति विषमा एवोत्तरावस्थां तत्पूर्वावस्थिकविषमरूपेणैवारभ्य पूर्वावस्थविषमस्वभावनाशमुपयान्ति, ननु विषमस्वभावनाशं प्राप्योत्तरावस्थां साम्यस्वभावेनारभन्ते, तस्मात्प्रवृत्तौ खलु भावानां हेतुरस्ति न निरोधे' गङ्गाधरः। 'एवं मन्यते-यद्यपि धातुवैषम्यं विनश्वरं, तथाऽपि विनश्यदपि तद्धातुवैषम्यं स्वकार्यं विषममेव धातुमारभते, एवं सोऽप्यपरं विषममिति न धातुवैषम्यसन्ताननिवृत्तिः धातुसाम्यजनकहेतुं विना, यदा तु धातुसाम्यहेतुरुपयुक्तो भवति, तदा तेन सहितं वैषम्यसन्ततिरहितमपि कारणं सममेव धातुसन्तानमारभते' चक्रः।

इन दो प्रश्नों के उत्तर में आचार्य ने कहा है कि 'नाशकारणाभावात्' अर्थात् नाश के कारणों का सर्वथा अभाव होना है इसीलिए नाश के अभाव का कारण नहीं जाना जाता। उदाहरण के लिए नित्यग काल को बताया है। नित्यग काल निमेष, मूहुर्त, घंटा, प्रहर, दिनरात, पक्ष, मास आदि होता है। दिन बीतता जाता है पर घंटा-मिनट कैसे नष्ट होता है यह ज्ञान नहीं होता, यह प्रत्यक्ष है। इसका कारण एकमात्र यह है कि काल बहुत शीघ्र गमन करता है और उसमें भूतकाल की उत्पत्ति क्षण-क्षण में होती जाती है पर परिलक्षित नहीं होती। इसी तरह धातुओं का या उत्पन्न होने वाली वस्तुओं का विनाश सदैव इतनी जल्दी होता है कि उसका ज्ञान नहीं होता है। उदाहरण के रूप में यह भी कहा जा सकता है कि एक अध्यापक कक्षा में बैठ कर छात्रों को पढ़ा रहा है। पढ़ने वाले छात्र संख्या में सौ हैं। जो शब्द अध्यापक उच्चारण करता है वह शब्द प्रत्येक छात्र एक साथ ही सुनता है पर यह बुद्धिगम्य नहीं है क्योंकि मुख से निकला हुआ शब्द पहले समीप के छात्र के कान में जायगा और बाद में दूर में बैठने वाले छात्र के कान में पहुँचेगा। पर ऐसा नहीं होता। इसमें एक मात्र कारण यही है कि शब्द अत्यन्त शीघ्र गमन करता है। यह बात किसी को परिलक्षित नहीं होती है। इसी प्रकार भावों का नाश शीघ्र ही होता है और उसका ज्ञान नहीं होता है।

यहाँ एक शंका यह होती है कि एक घड़े या कपड़े को डण्डे से फोड़ कर या आग से जला कर यह कहा जाता है कि इसका नाश हो गया। पर नाश का कारण डण्डा और आग है। तब नाश के कारण के प्रत्यक्ष रहते यह जो बताया गया है कि—'न निरोधेऽस्ति कारणम्' यह कहना उचित नहीं है। इस पर यह उत्तर दिया जा सकता है कि सभी भावों की सत्ता सत्कार्यवाद के अनुसार सर्वदा बनी रहती है। उसकी उत्पत्ति या विनाश नहीं होता है क्योंकि घट या वस्त्र के विनाश होने पर भी उसके उपादान कारण मिट्टी या सूत-कपास में वह वर्तमान रहता है। यदि ऐसा न मानें तो खरहे के सींग के समान या कछुए के दूध के समान उसकी उत्पत्ति त्रिकाल में असम्भव हो जायगी। अतः यह कहा जा सकता है कि नष्ट हुआ घट या जला हुआ वस्त्र अपने उपादान कारण मिट्टी या सूत में लीन हो गया। इस प्रकार उसका आविर्भाव, तिरोभाव जो हमें प्रत्यक्ष होता है वही उत्पत्ति और विनाश है।

इसी प्रकार शीघ्रगामी होने से काल जिस प्रकार भूत, अर्थात् बीता हुआ कहा जाता है उसी प्रकार शरीरगत धातुयें भी क्षणिक होने से नष्ट हो गईं अर्थात् रूपान्तर में परिणत हो गईं, यह कहा जाता है। धातुओं के परिणाम और निरोध में कोई कारण नहीं है और इसके स्वरूप में हम कोई परिवर्तन भी नहीं कर सकते। जो वस्तु जिस समय जिस रूप में रहती है वह वस्तु ठीक अपने समान ही वस्तु को दूसरे क्षण में उत्पन्न कर तीसरे क्षण में स्वयं नष्ट हो जाती है। अर्थात् प्रथम क्षण में उत्पन्न होती है, दूसरे क्षण में अपने समान वस्तु को उत्पन्न करती है और तीसरे क्षण में स्वयं नष्ट हो जाती है। जब तीसरे क्षण में नष्ट होने लगती है तो उसमें किसी कारण की अपेक्षा नहीं होती पर ये क्रियायें इतनी शीघ्र होती हैं कि इसका ज्ञान किसी को भी नहीं हो पाता। तात्पर्य यह है कि उसकी पहली अवस्था के नाश में कोई कारण नहीं है और उसके विनाश में कोई भिन्न क्रिया भी नहीं होती है इससे यह सिद्ध हो गया कि दोषों के विषम होने पर रोग होते हैं। यह विषम अवस्था प्रथम क्षण में उत्पन्न होती है, दूसरे क्षण में अपने समान ही विषम अवस्था को उत्पन्न कर तीसरे क्षण में स्वयं नष्ट हो जाती है। इस प्रकार पहले की विषम अवस्था ज्यों-की-त्यों बनी रह जाती है। अतः उसको कम करने के लिए चिकित्साशास्त्र की आवश्यकता होतीहै।

उदाहरण के लिए यह कह सकते हैं कि एक घण्टे पहले जो व्यक्ति गर्भ से उत्पन्न होता है वही व्यक्ति बाल, युवा, वृद्ध अवस्था में भी रहता है। पर यदि सोचा जाय तो बहुत ही भिन्नता होती है। इस सिद्धान्तानुसार उत्पन्न बालक दूसरे क्षण में अपने समान बालक को रख कर तृतीय क्षण में स्वयं नष्ट हो जाता है। पर यह उत्पत्ति और नाश इतना शीघ्र होता है कि इसका ज्ञान ठीक नहीं हो पाता। अब यह उत्पत्ति, स्थिति, विनाश, जब तक वह व्यक्ति जीता है तब तक बना रहता है और उसमें यह वही पुरुष है, यह वही पुरुष है इस परम्परा का ज्ञान बना रहता है। क्योंकि दूसरे क्षण में जो उत्पन्न होता है वह ठीक पहले की अवस्था के समान ही रहता है, इसी प्रकार दोषों की विषमता से यदि किसी को ज्वर हो गया तो वह प्रथम क्षण में उत्पन्न होगा, दूसरे क्षण में अपने समान ज्वर को उत्पन्न कर तीसरे क्षण में नष्ट हो जायगा तब देखने में वही पहले वाला ज्वर दिखाई देगा। इसीलिए इसमें यह व्यवहार होता है कि यह वही ज्वर है, यह वही ज्वर है। इस प्रकार ज्वर की सत्ता रहने पर उसकी चिकित्सा करने के लिए आयुर्वेदशास्त्र की आवश्यकता है। उसमें जो दोषों की विषमता रहती है उनको सम करना चिकित्सा है और यही चिकित्सा-प्राभृत वैद्य का कर्म है।

**याभिः क्रियाभिर्जायन्ते शरीरे धातवः समाः। सा चिकित्सा विकाराणां कर्म तद्भिषजां स्मृतम्॥**

चिकित्सा की परिभाषा और वैद्यों का कर्तव्य — जिन क्रियाओं के द्वारा शरीर में धातुयें सम होती हैं वह रोगों की चिकित्सा है और धातुओं को सम करना ही वैद्यों का कर्तव्य माना जाता है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—अर्थात् जिन क्रियाओं के करने से वृद्ध दोष क्षीण हो जायँ और क्षीण दोष वृद्ध हो जायँ उसे ही चिकित्सा कहते हैं। कारण यह है कि जब ये अपनी मात्रा से अधिक होते हैं तो रोग उत्पन्न करते हैं अतः उन्हें घटाना आवश्यक होता है और जब दोष अपनी मात्रा से कम होते हैं तब भी रोग उत्पन्न करते हैं अतः उन्हें बढ़ाना आवश्यक होता है और यही बात—'चतुर्णां भिषगादीनां शस्तानां धातुवैकृते। प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्था चिकित्सेत्यभिधीयते॥' ( चरक सू. अ. ९ ) में कही है।

**कथं शरीरे धातूनां वैषम्यं न भवेदिति। समानां चानुबन्धः स्यादित्यर्थं क्रियते क्रिया॥३५॥**

चिकित्सा का उद्देश्य — शरीर में धातुओं की विषमता किस प्रकार उत्पन्न न हो और किस प्रकार शरीर में समधातुओं का अनुबन्ध (सम्बन्ध) बना रहे इसीलिए चिकित्सा की जाती है ॥३५॥

**विमर्श**—आयुर्वेद के मुख्य दो प्रयोजन है—'स्वस्थानां स्वास्थ्यरक्षणम्, आतुरस्य व्याधिपरि-मोक्षः।' अर्थात् स्वस्थ व्यक्तियों के स्वास्थ्य की रक्षा करना और रोगी व्यक्तियों की रोग से रक्षा करना। यही बात यहाँ बताई है कि स्वस्थ शरीर में धातुओं की विषमता न हो सके और सम-अवस्था में दोष बने रहें। इसीलिए चिकित्सा की जाती है।

**त्यागाद्विषमहेतूनां समानां चोपसेवनात्। विषमा नानुबध्नन्ति जायन्ते धातवः समाः॥३६॥**

धातु-साम्य-प्राप्ति का साधन — धातुओं के विषम होने के जो कारण हैं उनको छोड़ देने से और धातुओं के सम होने के जो कारण हैं उनका सेवन करने से शरीर में विषम धातुओं की परम्परा नष्ट हो जाती है और धातुयें सम हो जाती हैं॥ ३६ ॥

**विमर्श**—धातुओं के विषम होने का कारण क्या है यह बात पीछे ग्यारहवें अध्याय में तथा अन्यत्र भी बताई गई है—'कालार्थकर्मणां योगो हीनमिथ्यातिमात्रकः। सम्यग्योगश्च विज्ञेयो रोगारोग्यैककारणम्॥' ( अ. सं. सू. अ. १ ) तथा असात्म्य इन्द्रियार्थ के संयोग का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग और प्रज्ञापराध एवं परिणाम ये धातुओं के विषम होने के हेतु हैं। इनका

त्याग करना और सात्म्य इन्द्रियार्थों का सेवन करना इससे धातुयें सम बनी रहती है। यही कार्य करना चिकित्सा का फल है।

**समैस्तु हेतुभिर्यस्माद्धातून् संजनयेत् समान्। चिकित्साप्राभृतस्तस्माद्दाता देहसुखायुषाम् ॥**

चिकित्साप्राभृत से लाभ — क्योंकि चिकित्साप्राभृत वैद्य समता उत्पन्न करने वाले कारणों से शरीर में धातुओं को सम बनाता है इसलिए देह-सुख और आयु को देने वाला कहा जाता है ॥ ३७ ॥

**धर्मस्यार्थस्य कामस्य नृलोकस्योभयस्य च। दाता संपद्यते वैद्यो दानाद्देहसुखायुषाम् ॥३८॥**

और भी : वैद्य देह-सुख और आयु को देने वाला होता है इसलिए यह भी कहा जाता है कि वह इस लोक में धर्म, अर्थ, काम और मर जाने के बाद स्वर्ग या मोक्ष को देने वाला होता है॥३८॥

**विमर्श**—अर्थात् जब शरीर सुखी रहेगा और आयु बनी रहेगी तभी मनुष्य धर्म, अर्थ, काम संबंधी कार्यों को करेगा और ऐसा कार्य करेगा जिस कार्य को करने से इस लोक में प्रतिष्ठा होगी और मरने के बाद स्वर्ग या मोक्ष की प्राप्ति होगी। इसलिए इन सभी को देने वाला वैद्य होता है ऐसा कहा गया है। इसी बात को—'धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम्। रोगास्तस्यापहर्त्तारः श्रेयसो जीवितस्य च ॥' इसी स्थान के पहले अध्याय में भी स्पष्ट किया गया है।

**तत्र श्लोकाः—**

**चिकित्साप्राभृतगुणो दोषो यश्चेतराश्रयः। योगायोगातियोगानां लक्षणं शुद्धिसंश्रयम् ॥३९॥**
**बहुदोषस्य लिङ्गानि संशोधनगुणाश्च ये। चिकित्सासूत्रमात्रं च सिद्धिव्यापत्तिसंश्रयम् ॥४०॥**
**या च युक्तिश्चिकित्सायां यं चार्थं कुरुते भिषक्। चिकित्साप्राभृतेऽध्याये तत् सर्वमवदन्मुनिः ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने कल्पनाचतुष्के**
**चिकित्साप्राभृतीयो नाम षोडशोऽध्यायः समाप्तः ॥ १६ ॥**

इति कल्पनाचतुष्कश्चतुर्थः ॥ ४ ॥

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस चिकित्साप्राभृतीय अध्याय में चिकित्साप्राभृत वैद्य के गुण, इससे इतर अर्थात् अपने को वैद्य समझने वाले मूर्ख वैद्य के दोष, संशोधन-सम्बन्धी सम्यग्योग, अयोग और अतियोग का लक्षण, बहुत दोष वाले पुरुष का लक्षण, संशोधन के गुण, संशोधन की सिद्धि और व्यापत्ति ( अयोग और अतियोग ) का चिकित्सा-सूत्र, चिकित्सा करने में जो युक्ति है वह और वैद्य जिस कार्य को करता है, ये सभी बातें महर्षि पुनर्वसु ने बताई है।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में कल्पनाचतुष्क-विषयक चिकित्साप्राभृतीय नामक सोलहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १६ ॥

इस प्रकार 'कल्पना' नामक चौथा चतुष्क समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

# अथ सप्तदशोऽध्यायः

**अथातः कियन्तःशिरसीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( चिकित्साप्राभृतीय अध्याय के बाद ) कियन्तःशिरसीय अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १ २ ॥

**विमर्श**—इसके पूर्व अध्याय में चिकित्सा का लक्षण बताया गया है। चिकित्सा रोगों की होती है अतः रोगों के वर्णन में सर्वप्रथम शिर और हृदय के रोगों का वर्णन कर रहे हैं क्योंकि शिर और हृदय शरीर में अङ्गों और मर्मों में उत्तम और मुख्य अङ्ग हैं। अतः उन्हीं का निर्देश पहले किया गया है। उपर्युक्त विचार चक्रपाणि-सम्मत है।

**कियन्तः शिरसि प्रोक्ता रोगा हृदि च देहिनाम्। कति चाप्यनिलादीनां[1] रोगा मानविकल्पजाः[2]॥ क्षयाः कति समाख्याताः पिडकाः कति चानघ[3]। गतिः कतिविधा चोक्ता दोषाणां दोषसूदन॥**

अग्निवेश के प्रश्न — ( १ ) हे अनघ ( पापशून्य ) ! मनुष्यों के शिर में कितने रोग होते हैं, ( २ ) हृदय में कितने रोग होते हैं, ( ३ ) वात, पित्त, कफ इन तीनों के अलग-अलग, द्वन्द्वज और सन्निपातज के क्षय, स्थान, वृद्धि इन विकल्पों के भेद और उनसे होने वाले रोग कितने होते हैं, ( ४ ) इन वातादि दोष और धातुओं के क्षय कितने होते हैं, ( ५ ) पिडकायें कितनी होती हैं। हे दोषों को नष्ट करने वाले ! ( ६ ) वातादि दोषों की गतियाँ कितने प्रकार की होती हैं। इन छः प्रश्नों को अग्निवेश ने आचार्य पुनर्वसु से पूछा ॥ ३-४ ॥

**हुताशवेशस्य वचस्तच्छ्रुत्वा गुरुरब्रवीत्। पृष्टवानसि यत् सौम्य तन्मे शृणु सविस्तरम् ॥५॥**

आत्रेय का उत्तर — अग्निवेश के वचनों को सुनकर गुरु पुनर्वसु ने कहा कि हे सौम्य ! जो तुमने पूछा है, उसका उत्तर मैं विस्तार से दे रहा हूँ। सुनो ॥ ५ ॥

**दृष्टाः[4] पञ्च शिरोरोगाः पञ्चैव हृदयामयाः। व्याधीनां द्व्यधिका षष्टिर्दोषमानविकल्पजा ॥ ६ ॥ दशाष्टौ च क्षयाः सप्त पिडका माधुमेहिकाः। दोषाणां त्रिविधा चोक्ता गतिर्विस्तरतः[5] शृणु ॥**

संक्षेप में सम्पूर्ण उत्तर — ( १ ) शिर में वात, पित्त, कफ, सन्निपात और कृमि से उत्पन्न होने वाले पाँच रोग होते हैं। ( २ ) वात, पित्त, कफ, सन्निपात और कृमि से यही पाँच रोग हृदय में होते हैं। ( ३ ) वात, पित्त, कफ, इनमें क्षय, स्थान, वृद्धि आदि मान विकल्प से बासठ रोग होते हैं। ( ४ ) क्षय अट्ठारह तरह के होते हैं। ( ५ ) मधुमेह की पिडिकायें सात होती हैं। ( ६ ) दोषों की तीन प्रकार की गतियाँ होती है। अब आगे विस्तार से सुनो ॥ ६-७ ॥

**संधारणाद्दिवास्वप्नाद्रात्रौ जागरणान्मदात्। उच्चैर्भाष्यादवश्यायात् प्राग्वातादतिमैथुनात् ॥ गन्धादसात्म्यादाघ्राताद्[6]रजोधूमहिमातपात्। गुर्वम्लहरितादानादतिशीताम्बुसेवनात् ॥ ९ ॥ शिरोभिघाताद्दुष्टामाद्रोदनाद्बाष्पनिग्रहात्। मेघागमान्मनस्तापाद्देशकालविपर्ययात् ॥ १० ॥ वातादयः प्रकुप्यन्ति शिरस्यस्रं च दुष्यति। ततः शिरसि जायन्ते रोगा विविधलक्षणाः ॥**

---

[1]. 'वाऽप्यनिलानीनाम्' यो.।
[2]. 'क्षयस्थानवृद्ध्यो दोषमानं, यस्य विकल्पो दोषान्तरसंबन्धासंबन्धकृतो भेदः' चक्रः।
[3]. 'वाऽनघ' यो.।
[4]. 'दिष्टाः' इति पा.।
[5]. 'गतिर्वक्ष्यामि विस्तरम्' ग.।
[6]. 'दुस्वेदाद्' यो. 'दाघ्राताद्' ग.।
[7]. 'नापा' इति पा.।

## ( १ ) शिरोरोग ( Diseases of the Head )

शिरोरोग का निदान और सम्प्राप्ति — मल-मूत्रों के वेगों को रोकने से, दिन में शयन करने से, रात्रि में जागने से, नशीली वस्तुओं के सेवन से, उच्चस्वर से बोलने से, ओस लगने से, पूर्वी हवा में बैठने से, अधिक मैथुन करने से, मन के विपरीत गंधों के सेवन से, धूलि, धुआँ, शीत, धूप के सेवन करने से, गुरु, अम्ल और हरे मसाला जैसे—आदी, मरिचा आदि के सेवन से, अत्यन्त ठण्ढे जल के पीने से या उसमें स्नान करने से, शिर पर चोट लगने से, आमदोष के अधिक दूषित होने से, अधिक रोने से, आँसू के वेग को रोकने से, आकाश में अधिक मेघों के आने से, मानसिक कष्ट से और देश एवं काल की विपरीतता से, वातादि दोष कुपित हो जाते हैं और वे शिर में जाकर रक्त को दूषित कर देते हैं; फलस्वरूप शिर में अनेक प्रकार के लक्षणों से युक्त रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ८-११ ॥

**विमर्श**—शिरोरोग कहने से सामान्यतया सिर में होने वाले सम्पूर्ण रोगों का ग्रहण करना चाहिए। कुछ विद्वानों ने इसी प्रकार का संग्रह किया भी है। किन्तु संहिताग्रन्थों में इस प्रकार का वर्गीकरण नहीं मिलता। उन्होंने सिर की विद्रधि, ग्रन्थि, अर्बुद आदि का वर्णन शल्यतन्त्रान्तर्गत उन-उन रोगों में किया है। इसी तरह कुछ रोगों का कायचिकित्सा में और कुछ का क्षुद्र रोगों (अरूंषिका, दारुणक, खालित्य, पालित्य आदि) में समावेश कर दिया है। प्रकृत में शिरोरोग से सिर के शूल का ग्रहण करना चाहिए। यदि इससे सिर के सभी रोगों का ग्रहण किया जाय तो 'सूर्यावर्तानन्तवातार्धावभेदकशङ्खकैः' सुश्रुत का यह वचन व्यर्थ होता है; क्योंकि सूर्यावर्त आदि स्वयं भी सिर के रोग हैं, वे पुनः सिर के किन रोगों को उत्पन्न करते हैं। इसके अतिरिक्त प्राचीन ग्रन्थों में भी सिर में होने वाले विभिन्न रोगों का वर्णन इससे पृथक् ही किया गया है। इस प्रकार शिरोरोग से सिर के शूल का ही ग्रहण किया जाता है। मधुकोशकार और चक्रपाणि का भी यही मत है—'शिरोरोगशब्देन शिरोगतशूलरूपा रुजाऽभिधीयते, तेन सूर्यावर्तानन्तवातार्धावभेदकशङ्खकैरित्यभिधानमुपपद्यते अन्यथा तेषामेव शिरोरोगत्वात्तैः शिरोरोगा जायन्त इत्यसंगतः स्यात्' ( मधुकोश ) 'तेन नारूंषिकादयोऽत्र प्रकरणे शिरोरोगशब्देनोच्यन्ते शिरोरोगशब्दस्य शूल एव रुजाकरे वृत्तत्वात्।' ( चक्रपाणिः )

सुश्रुत ने ग्यारह शिरोरोगों का वर्णन किया है। भावप्रकाश तथा योगरत्नाकर में भी शिरोरोग की यही संख्या बताई गई है। कुछ विद्वान् अन्यतोवात और अनन्तवात को एक मानकर केवल दस ही भेद मानते हैं—'सूर्यावर्तावभेदाभ्यां शङ्खकेन तथैव च। दशप्रकारस्याप्यस्य लक्षणं संप्रवक्ष्यते॥' वस्तुतः यह मत ठीक नहीं; क्योंकि उक्त दोनों रोग भिन्न हैं—अन्यतोवात वातिक एवं नेत्र रोग है, सुश्रुत ने उसका पाठ वातिक गण में किया है—'याप्योऽथ तन्मयः काचः साध्याः स्युः साम्यमारुताः॥' और अनन्तवात त्रिदोषज व्याधि है—'अनन्तवातं तमुदाहरन्ति दोषत्रयोत्थं शिरसो विकारम्।' प्रधानता के आधार पर वात, पित्त और कफ तीनों से अलग-अलग शिरोरोग की उत्पत्ति वर्णित है। वास्तव में सभी शिरोरोग त्रिदोषज होते हैं—'सर्व एव शिरोरोगाः सन्निपातसमुत्थिताः। औत्कण्ठ्याद्दोषलिङ्गैस्ते कीर्तितास्तद्विदा दश॥' त्रिदोषज होते हुए भी दोष की उल्बणता के अनुसार वातिक आदि व्यवहार होता है। इन रोगों के अतिरिक्त भी अनेक रोग सिर में होते हैं किन्तु यह अधिक महत्त्व के होने से पृथक् वर्णित हैं। अतएव आचार्य ने सुस्पष्ट शब्दों में कहा है—'अतः शिरोविकाराणां कश्चिद्भेदः प्रवक्ष्यते।' ( च. सि. ९ ) अर्थात् अब कुछ शिरोरोगों का ही वर्णन किया जायगा। इसके बाद शंखकादि पाँच रोगों का वर्णन कर—

'स्तम्भसुप्तिगुरुत्वाद्याः श्लैष्मिकाः, शिरःकम्पार्दितादयः वातात्मकाः' तथा 'रक्तपित्तादिरोगाः' का भी उल्लेख किया है।

शिरोरोग के लिये शिरःशूल, शिरोऽभिताप तथा शिरोवेदना शब्द का व्यवहार होता है। अंग्रेजी में इसे हेडेक ( Headache ) कहते हैं। आयुर्वेद में इसका विभिन्न रोगों में होने वाले लक्षण के अतिरिक्त स्वतन्त्र रोग भी मान कर वर्णन किया गया है। किन्तु आधुनिक विद्वान् इसे एक लक्षण मात्र मानते हैं जो अनेक रोगों में मिल सकता है। शिरःशूल मस्तिष्कगत रोगों का प्रधान लक्षण है। सिर के निम्न भागों पर प्रभाव पड़ने से शिरःशूल की उत्पत्ति होती है। ( १ ) करोटिबहिर्गत कारण—इसमें कपालास्थि तथा उसकी पेशियाँ और रक्तवाहिनियाँ इन पर आघात या दबाव पड़ने से शिरःशूल होता है। ( २ ) कपालान्तर्गत कारण—कपालास्थियों के भीतर की बड़ी-बड़ी रक्तवाहिनियों तथा पञ्चम, नवम व दशम शीर्षण्य नाडी पर प्रभाव होने से भी शिरःशूल होता है। उपर्युक्त रचनाओं पर मस्तिष्कगत रोग का प्रभाव होने से शिरःशूल की उत्पत्ति होती है। मस्तिष्क के निम्न रोगों में शिरःशूल पाया जाता है—( क ) मस्तिष्क के अर्बुद ( ख ) मस्तिष्कावरणशोथ ( Meningitis ) ( ग ) मस्तिष्क-सुषुम्ना जल ( Cerebro Spinal-fluid ) की वृद्धि, नेत्र, नासिका, कर्ण तथा दाँत के व्रणशोथ ( Inflammation ) में भी शिर में दर्द होता है। कारणभेद से शिरःशूल के निम्न भेद किये जा सकते हैं—( १ ) स्थानीयकारणजन्य शूल—पुरःकपालवायुविवरशोथ तथा अस्थिशोथ से यह अवस्था उत्पन्न होती है। ( २ ) संवाहित शूल ( Referred pain )—प्रतिश्याय, नासाजवनिका की स्थानच्युति ( Deviation of the septum ), तारामण्डलशोथ ( Iritis ), अधिमन्थ ( Glaucoma ), दन्तगतशोथ एवं मध्य-कर्णशोथ ( Otitis media ) के परिणामस्वरूप यह शूल होता है। ( ३ ) वातजन्य शिरःशूल ( Nervous headache )—त्रिशाखानाडीशूल, मस्तिष्कगत फिरंग, मस्तिष्कावरणशोथ, मस्तिष्कार्बुद व विद्रधि से यह शूल होता है। ( ४ ) अन्य शारीरिक कारणजन्य शूल—जीर्ण वृक्कशोथ ( Chronic nephritis ), मूत्रविषमयता ( Uraemia ), रक्तदाब की वृद्धि ( High B. P. ), योषापस्मार, अर्धावभेदक, आन्त्रिक ज्वर, मसूरिका आदि के कारण यह शूल होता है।

*** प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च। यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते ॥**

सिर की परिभाषा — जिस अवयव में प्राणियों का प्राण और सम्पूर्ण इन्द्रियाँ रहती हैं और जो अंगों में उत्तम अंग है—उसे सिर कहा जाता है १२ ॥

**विमर्श**—यहाँ सिर को उत्तम अंग माना है। तथा सूत्रस्थान अ. २ में **चक्रपाणि** ने टीका में बताया है कि 'अनामये यथा मूले वृक्षः सम्यक् प्रवर्धते। अनामये शिरस्येवं देहः सम्यक् प्रवर्धते॥' तथा सुश्रुत ने भी शिर को प्रधान अंग माना है। यथा—'गर्भस्य हि सम्भवतः पूर्वं शिरः सम्भवतीत्याह शौनकः, शिरोमूलत्वाद् देहेन्द्रियाणाम्। वाग्भट ने इसे और अधिक रूप में स्पष्ट किया है। यथा—ऊर्ध्वमूलमधःशाखमृषयः पुरुषं विदुः। मूलप्रहारिणस्तस्माद् रोगान् शीघ्रतरं जयेत्॥ सर्वेन्द्रियाणि येनास्मिन् प्राणा येन च संश्रिताः। तेन तस्योत्तमाङ्गस्य रक्षायामादृतो भवेत्॥' इस प्रकार शरीर को एक वृक्ष और शिर को मूल माना है जिस तरह वृक्ष के मूल की रक्षा से उसकी शाखा प्रशाखाओं की रक्षा होती है ठीक उसी प्रकार शरीर का मूल सिर की रक्षा करने से सारी शाखा प्रशाखाओं की रक्षा होती है। आधुनिक दृष्टि से भी सिर को ( Vital part ) माना है।

**अर्धावभेदको वा स्यात् सर्वं वा रुज्यते शिरः। प्रतिश्यायमुखनासाक्षिकर्णरोगशिरोभ्रमाः ॥**
**अर्दितं शिरसः कम्पो गलमन्याहनुग्रहः। विविधाश्चापरे रोगा वातादिक्रिमिसम्भवाः ॥ १४ ॥**

शिरोरोग के उदाहरण — अर्धावभेदक [ Hemicrania ] या सम्पूर्ण सिर में वेदना

( Headache ), प्रतिश्याय ( Coryza ), मुखरोग, नासिका रोग, नेत्र रोग, कर्ण रोग, शिर में चक्कर आना ( Giddiness ), अर्दित ( Facial Paralysis ), शिरःकम्प, गलग्रह, मन्याग्रह ( मन्यास्तम्भ ), हनुग्रह ( Lock Jaw ) और वातादि दोष एवं कृमियों से उत्पन्न होने वाले अनेक रोग होते हैं ॥ १३-१४ ॥

**पृथग्दिष्टास्तु[1] ये पञ्च संग्रहे परमर्षिभिः । शिरोगदांस्ताञ्छृणु मे यथास्वैर्हेतुलक्षणैः ॥ १५ ॥**

पाँच प्रकार के शिरोरोग — यहाँ बताये हुए शिरोरोग से अतिरिक्त अष्टोदरीय अध्याय में जो पाँच शिरोरोग कहे हैं। वे अपने-अपने कारणों और लक्षणों द्वारा जैसे होते है उनका वर्णन मैं कर रहा हूँ उसे सुनो ॥ १५ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यहाँ ऊपर के दो श्लोकों में जत्रु से ऊपर होने वाले सभी रोगों को शिरो रोग माना है। लेकिन अष्टोदरीय अध्याय में केवल शिरः प्रदेश में होने वाले पाँच रोगों का ही वर्णन है। इसलिए यहाँ भी उन्हीं पाँच रोगों का विशेष रूप से वर्णन मिलता है।

**उच्चैर्भाष्यातिभाष्याभ्यां तीक्ष्णपानात्[2] प्रजागरात् । शीतमारुतसंस्पर्शाद्व्यवायाद्[3]वेगनिग्रहात्॥**
**उपवासादभीघाताद्विरेकाद्वमनादति । बाष्पशोकभयत्रासाद्भारमार्गातिकर्शनात् ॥ १७ ॥**
**शिरोगनाः सिरा[4] वृद्धो वायुराविश्य कुप्यति । ततः शूलं महत्तस्य वातात् समुपजायते ॥**

**( १ )** वातजन्य ( वातिक ) शिरो रोग का कारण ( निदान ) — उच्च स्वर से बोलना, अधिक बोलना, तीक्ष्ण मद्य आदि का पीना, रात्रि में जागना, शीतल वायु का लगना, अधिक मैथुन करना, मल-मूत्र के वेगों को रोकना, उपवास करना, सिर में चोट लगना, अधिक विरेचन का होना, अधिक वमन का होना, अधिक आँसुओं का गिरना, शोक, भय, त्रास, भार ढोना, अधिक रास्ता चलना आदि कारणों से जब शरीर अत्यन्त कृश हो जाता है तो वायु बढ़ कर सिर में रहने वाली सिरा और धमनियों में जा कर कुपित हो जाती है तब उस व्यक्ति के सिर में वात से भयंकर शूल होना है ॥ १६-१८ ॥

**निस्तुद्येते भृशं शङ्खौ घाटा[5] संभिद्यते तथा । सभ्रूमध्यं[6] ललाटं च तपतीवातिवेदनम् ॥ १९ ॥**
**वध्येते[7] स्वनतः श्रोत्रे निष्कृष्येते इवाक्षिणी । घूर्णतीव शिरः सर्वं संधिभ्य इव मुच्यते ॥ २० ॥**
**स्फुरत्यतिसिराजालं स्तभ्यते च शिरोधरा । स्निग्धोष्णमुपशेते च शिरोरोगेऽनिलात्मके ॥**

वातज ( वातिक ) शिरोरोग का लक्षण — वातजन्य शिरःशूल में शंख प्रदेश में सूई छेदने सी अधिक पीड़ा होती है, घाटा ( ग्रीवा का पिछला भाग ) में आरी से चीरने के समान वेदना होती है, दोनों भौं के बीच और ललाट प्रदेश में अत्यन्त जलते हुए के समान अधिक वेदना होती है। कानों में अत्यन्त शब्द होता है और उससे सुनाई नहीं देता तथा वेदना अधिक होती है, नेत्र को कोई बाहर खींच रहा है इस तरह की वेदना होती है, सिर पूर्णरूप से चारों तरफ घूम रहा है और शिरःप्रदेश की सभी संधियाँ अलग हो रही हैं इस प्रकार की वेदना होती है, शिरःप्रदेश में होने वाली सभी शिराओं और धमनियों में अधिक स्फुरण होता है। सिर को धारण करने वाली जो गले में शिरायें हैं, अर्थात् मन्या उसमें जकड़ाहट हो जाती है, स्निग्ध और उष्ण औषध आहार-विहार का प्रयोग करने पर वेदना शान्त हो जाती है ॥ १९-२१ ॥

**विमर्श**—वाग्भट शिरःशूल के दो भेद करते हैं—( १ ) सारे सिर में पीड़ा ( २ ) आधे

१. 'पृथग्दृष्टास्तु' ग.  २. 'तीक्ष्णघ्राणात्' ग.।
३. 'व्यायामा' ग.।  ४. 'वै धमनीर्वायु' ग.।
५. घाटा ग्रीवायाः पश्चाद्भागः।  ६. 'भ्रुवोर्मध्यं' ग.।
७. 'वध्येते इव वध्येते इत्यर्थः, पीडायुक्तत्वेन' चक्रः। 'बाध्येते' यो.।

सिर में पीड़ा। इस प्रकार वाग्भट के अनुसार अर्धावभेदक भी वातिक के अन्तर्गत ही समझा जाता है—'मार्दवं मर्दनस्नेहस्वेदबन्धैश्च जायते। शिरस्तापोऽयमर्धन्तु मूर्ध्नः सोऽर्धावभेदकः॥' आधुनिक दृष्टि से इस प्रकार के शिरःशूल को न्यूरेल्जिया ( Neuralgia ) या न्यूरेल्जिक हेडेक ( Neuralgic Headache ) कहते हैं। यह वातसंस्थानीय अपजनन ( Degeneration of nervous system ), रक्तविकार, निर्बलता, दन्तविकार तथा चिन्ता से उत्पन्न होता है।

**कट्वम्ललवणक्षारमद्यक्रोधातपानलैः। पित्तं शिरसि संदुष्टं शिरोरोगाय कल्पते॥ २२॥**

**( २ )** पित्तजन्य ( पैत्तिक ) शिरोरोग का कारण ( निदान ) — कटु, अम्ल, लवण रसों का अधिक सेवन तथा क्षार तथा मद्य का अधिक सेवन, अधिक क्रोध करना, अधिक धूप में बैठना और अधिक आग का सेवन करना, इन कारणों से सिर में दुष्ट हुआ पित्त शिरःशूल उत्पन्न करता है॥

**दह्यते रुज्यते तेन शिरः [1]शीतं सुषूयते। दह्येते चक्षुषी तृष्णा भ्रमः स्वेदश्च जायते॥ २३॥**

पित्तजन्य ( पैत्तिक ) शिरोरोग का लक्षण — जब शिरःप्रदेश में जाकर पित्त रक्त को दूषित करता है तो सिर में दाह तथा वेदना होती है, शीतल वस्तु का प्रलेप आदि करने से उसमें लाभ होता है। नेत्रों में जलन अधिक होती है। प्यास, सिर में चक्कर और पसीना अधिक निकलता है॥

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से इसे बिलियस हेडेक ( Bllious Headache ) कह सकते हैं। इस प्रकार का शूल पचन-संस्थान की विकृति ( मन्दाग्नि, अजीर्ण, अम्लपित्त, यकृत् रोग तथा आन्त्र शोथ आदि ) में होता है।

**आस्यासुखैः स्वप्नसुखैर्गुरुस्निग्धातिभोजनैः। श्लेष्मा शिरसि संदुष्टः शिरोरोगाय कल्पते॥**

**( ३ )** कफजन्य ( श्लैष्मिक ) शिरोरोग का कारण ( निदान ) — जिन व्यक्तियों को सुख पूर्वक अधिक बैठना पड़ता है। या सुखपूर्वक अधिक शयन करना पड़ता है। और जो अधिक गुरु, अधिक स्निग्ध और अधिक भोजन करते हैं। उन व्यक्तियों के शिरः प्रदेश में कुपित हुआ कफ शिरोरोग को उत्पन्न करता है॥ २४॥

**शिरो मन्दरुजं तेन सुप्तस्तिमितभारिकम्। भवत्युत्पद्यते तन्द्रा तथाऽऽलस्यमरोचकः॥२५॥**

कफजन्य ( श्लैष्मिक ) शिरोरोग का लक्षण — जब दूषित कफ शिरोगत वाहिनियों को दूषित करता है। तो सिर में वेदना मन्द होती है और उसमें शून्यता प्रतीत होती है। सिर स्तमित ( शीतल ) और भारी होता है। तन्द्रा, आलस्य और भोजन में अरुचि हो जाती है॥ २५॥

**विमर्श**—कफज शिरः शूल में रात्रि में दिन की अपेक्षा अधिक वेदना होती है। नेत्र के चारों ओर शोथ, कानों में खुजली और वमन भी होता है। इन लक्षणों को वाग्भट ने अधिक बताया है, यथा—'अरुचिः। शिरानिष्पन्दताऽऽलस्यं रुङ्मन्दाऽह्न्यधिका निशि। तन्द्रा शूनाक्षिकूटत्वं कर्णकण्डूयनं वमिः॥' सुश्रुत ने भी इन्हीं लक्षणों पर अधिक जोर दिया है। 'शिरोभवेद् यस्य कफोपदिग्धं गुरु प्रतिष्टब्धमथो हिमं च। शूनाक्षिकूटं वदनं च यस्य शिरोभितापः स कफप्रकोपात्।' इस शूल को प्रसेकज ( Catarrhal ) या संवाहित पीडा ( Referred pain ) की श्रेणी में रखा जा सकता है। इस प्रकार का शूल प्रतिश्याय, दृष्टिशक्ति की कमी, दन्त-रोग, मध्यकर्णशोथ, आमाशय तथा गर्भाशय की विकृतियों में होता है।

**वाताच्छूलं भ्रमः कम्पः पित्ताद्दाहो मदस्तृषा। कफाद्गुरुत्वं तन्द्रा च शिरोरोगे त्रिदोषजे॥**

**( ४ )** सन्निपातज शिरोरोग का लक्षण — त्रिदोष में वात से शूल, भ्रम और कम्प, पित्त से सिर में दाह, मद ( नशा की तरह प्रतीत होना ), प्यास तथा कफ से सिर का भारीपन और तन्द्रा ये लक्षण होते हैं॥ २६॥

---

१. 'शीतं सुषूयते शीतमिच्छति' चक्रः। 'शीतं सुखायते' यो.।

**विमर्श**—यद्यपि सभी शिरोरोग त्रिदोषज होते हैं तथापि विकृतिविषमसमवायजन्य शिरोरोग का प्रतिपादन करने के लिये इसका पृथक् वर्णन किया गया है। दोषोल्वणता के आधार पर वातिक आदि शिरोरोगों का वर्णन किया गया है। उपर्युक्त प्रकार के लक्षण आधुनिक ग्रन्थों में वर्णित पुरःकपालीय वायु विवर-शोथ ( Frontal Sinusitis ) में पाया जाता है।

**तिलक्षीरगुडाजीर्णपूतिसंकीर्णभोजनात्। क्लेदोऽसृक्कफमांसानां दोषलस्योपजायते ॥ २७ ॥ ततः शिरसि संक्लेदात् क्रिमयः पापकर्मणः। जनयन्ति शिरोरोगं जाता बीभत्सलक्षणम् ॥**

( ५ ) क्रिमिजन्य शिरःशूल का कारण ( निदान ) — तिल, दूध, गुड़ इनके अत्यधिक सेवन से, भोजन के जीर्ण न होने पर ही पुनः भोजन कर लेने से, सड़े, गले द्रव्यों के खाने से तथा संकीर्ण ( वीर्यादि-विरुद्ध बहुत से द्रव्यों को एकत्र ) भोजन से, अधिक दोषयुक्त पुरुष के रक्त, कफ तथा मांस में क्लेद उत्पन्न हो जाता है, उस क्लेद से, पापकर्मा पुरुष के शिरः प्रदेश में क्रिमियाँ उत्पन्न होकर घृणित लक्षणों से युक्त शिरोरोग को उत्पन्न करती हैं ॥ २७–२८ ॥

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से विचार करने पर कृमिज शिरोरोग के दो भेद कर सकते हैं— ( १ ) साक्षात् कृमिजन्य, ( २ ) परम्परया या अप्रत्यक्ष कृमिजन्य। साक्षात्कृमिजन्य में नासिका द्वारा स्राव के साथ कृमि भी गिरते हैं, इनका प्रत्यक्ष किया जा सकता है। इस प्रकार की अवस्था वायुविवरशोथ (Sinusitis) के कारण मिल सकती है। दूसरे प्रकार में कृमि दिखाई नहीं पड़ते और न तो नासिका से किसी प्रकार का स्राव ही होता है। उदर में गण्डूपदक्रिमि, अंकुशमुखकृमि की उपस्थिति से सिर से संवाहित या साम्वेदनिक पीडा होती है। किन्तु यह प्रायः अधिक तीव्र स्वरूप की नहीं होती। ये कृमि आन्त्रस्थ रक्त पर अपना निर्वाह करते हैं जिसके परिणामस्वरूप मस्तिष्क में रक्ताल्पता होकर शिरःशूल होता है।

**व्यधच्छेदरुजाकण्डूशोफदौर्गन्ध्यदुःखितम्[1]। क्रिमिरोगातुरं विद्यात् क्रिमीणां दर्शनेन[2] च ॥**

क्रिमिज शिरःशूल के लक्षण — व्यध ( विंधे जाने की तरह पीड़ा ), छेद, रुजा ( वेदना ), कण्डू, शोफ, दुर्गन्ध, इनसे दुःखित तथा क्रिमि के लक्षणों को देखकर क्रिमि रोग से ग्रसित पुरुष को जानना चाहिये ॥ २९ ॥

**विमर्श**—त्रिमर्मीय चिकित्सा में वातपित्त, कफ और सन्निपात जन्य क्रिमियों के भिन्न-भिन्न लक्षण बताया है, यथा—'भृशार्ति शूलं स्फुरतीह वातात् पित्तात् सदाहार्ति कफाद् गुरु स्यात्। सर्वैस्त्रिलिङ्गं क्रिमिजं सकण्डु दौर्गन्ध्यतोदादियुतं शिरः स्यात् ॥' इससे यह ज्ञात होता है कि आचार्य ने अलग-अलग दोष से क्रिमियों की उत्पत्ति मानी है। पर वाग्भट ने सन्निपात से ही सिर में क्रिमियों की उत्पत्ति बताई है। जैसा कि—'सङ्कीर्णैर्भोजनैर्मूर्ध्नि क्लेदिते रुधिरामिषे। कोपिते सन्निपाते च जायन्ते मूर्ध्नि जन्तवः ॥ शिरसस्ते पिबन्तोऽस्रं घोराः कुर्वन्ति वेदनाः। पित्तविभ्रंशजननीं ज्वरः कासो बलक्षयः ॥ रौक्ष्यशोफव्यधच्छेददाहस्फुरणपूतिताः। कपाले तालुशिरसोः कण्डूः शोषः प्रमीलकः ॥ ताम्राच्छसिङ्घाणकता कर्णनादश्च जन्तुजे ॥' ( अ. हृ. उ. अ. ३२ )। सुश्रुत ने इन्हीं लक्षणों को विशेष रूप से स्पष्ट किया है। जिससे सुगमतापूर्वक क्रिमिज शिरोरोग का ज्ञान हो जाता है—'निस्तुद्यते यस्य शिरोऽतिमात्रं संभक्ष्यमाणं स्फुरतीव चान्तः। घ्राणाच्च गच्छेत् सलिलं सपूयं शिरोभितापः क्रिमिभिः स घोरः ॥ ( सु. उ. अ. २५ )

इस अध्याय में शिरोरोग पाँच ही होते हैं। इसकी प्रतिज्ञा आचार्य ने पहले की है। उसके अनुसार पाँच शिरो रोगों का वर्णन यहाँ किया है। किन्तु 'रोगा विविधलक्षणाः शिरसि जायन्ते'

---

१. 'छेदव्यधनरुक्कण्डूशोफदौर्गत्यदुःखितम्' इति पा.। २. 'लक्षणेन' इति पा.।

यह भी बता कर अर्द्धावभेदक आदि का नाम गिनाया है। सुश्रुत ने शिरोरोग ११ ग्यारह बताये हैं और वाग्भट ने १० दश बताये है। सुश्रुत और वाग्भट कथित शंखक, अर्धावभेदक, सूर्यावर्त, अनन्तवात और इसके अतिरिक्त शिरःकम्प, इनका वर्णन त्रिमर्मीय नामक चिकित्सा के २६ वें अध्याय में इन रोगों का वर्णन आचार्य ने किया है। क्षय और रक्त इन दोनों का वर्णन आचार्य ने किया है। क्यों कि यह कोई स्वतंत्र दोष नहीं होता और वात, पित्त के अतिरिक्त कोई भिन्न लक्षण इसमें नहीं होता, इसे चि. के २६ वें अध्याय के विमर्श में देखना चाहिये।

**शोकोपवासव्यायामरूक्षशुष्कात्पभोजनैः। वायुराविश्य हृदयं जनयत्युत्तमां रुजम् ॥३०॥**[1]

## ( २ ) हृद्रोग
## ( Cardiac Diseases )

**( १ )** वातजन्य हृदय रोग के कारण — शोक, उपवास, अत्यधिक व्यायाम, इनसे और सूखे, रूखे, व मात्रा में अल्प भोजन करने से बढ़ी हुई वायु, हृदय प्रदेश में जाकर अत्यधिक वेदना को उत्पन्न करती है ॥ ३० ॥

**वेपथुर्वेष्टनं स्तम्भः प्रमोहः शून्यता दरः[2]। हृदि वातातुरे रूपं जीर्णे चात्यर्थवेदना ॥ ३१ ॥**

वातजन्य हृदय रोग के लक्षण — हृदय जब कुपित वायु से पीड़ित होता है तो उसमें वेपथु ( धड़कन ), वेष्टन ( ऐंठन ), स्तम्भ ( हृदय की गति में रुकावट होना ), प्रमोह ( मूर्च्छा ), शून्यता, दर ( हृदय में दरदर या मरमर ध्वनि की प्रतीति होना ) ये लक्षण वातजन्य हृदय रोग में होते हैं और विशेष रूप से ये लक्षण भोजन के पच जाने पर अधिक रूप में बढ़ जाते हैं ॥ ३१ ॥

**उष्णाम्ललवणक्षारकटुकाजीर्णभोजनैः। मद्यक्रोधातपैश्चाशु हृदि पित्तं प्रकुप्यति ॥ ३२ ॥**

**( २ )** पित्तज हृदय रोग का कारण — उष्ण, लवण, रस और क्षार, कटु वस्तुओं के सेवन से, अजीर्ण रहने पर भी भोजन करने से, मदिरा अधिक पीने से, अधिक क्रोध करने से और अधिक धूप में बैठने से हृदय में जाकर पित्त कुपित हो जाता है ॥ ३२ ॥

**हृद्दाहस्तिक्तता वक्त्रे तिक्ताम्लोद्गिरणं[3] क्लमः। तृष्णा मूर्च्छा भ्रमः स्वेदः पित्तहृद्रोगलक्षणम् ॥**

पित्तज हृदय-रोग का लक्षण — हृदय में दाह, मुख में तीतापन, तीता और खट्टा के होना, क्लम, तृष्णा, मूर्च्छा, चक्कर का आना, पसीना आना ये सब लक्षण पित्तजन्य हृदय-रोग में होते हैं ॥ ३३ ॥

**विमर्श**—चिकित्सा स्थान के २६वें अध्याय में त्रास, ज्वर, ताप और शरीर में पीलापन का हो जाना ये अधिक लक्षण बताये गये हैं, यथा—'पित्तात्तमो दूयनदाहमोहाः संत्रासतापज्वरपीतभावाः।' सुश्रुत में—'तृष्णोष्मदाहचोषाः स्युः पैत्तिके हृदयक्लमः। धूमायनं च मूर्च्छा च स्वेदः शोषो मुखस्य च ॥'

**अत्यादानं गुरु स्निग्धमचिन्तनमचेष्टनम्। निद्रासुखं चाभ्यधिकं कफहृद्रोगकारणम् ॥ ३४ ॥**

**( ३ )** कफजन्य हृदय-रोग के कारण — अधिक भोजन करना, गुरु, स्निग्ध, पदार्थों का अधिक सेवन करना, कभी भी किसी प्रकार की चिन्ता न करना, चेष्टा न करना, सदा सोये रहना ये सब कफजन्य हृदय-रोग के कारण होते हैं ॥ ३४ ॥

**हृदयं कफहृद्रोगे सुप्तं स्तिमितभारिकम्। तन्द्रारुचिपरीतस्य भवत्यश्मावृतं यथा ॥ ३५ ॥**

कफजन्य हृदय-रोग का लक्षण — कफजन्य हृदय रोग में तन्द्रा, भोजन में अरुचि से युक्त

---

१. 'शीतरूक्षाल्पभोजनैः' यो.। २. 'भ्रमः' ग.। 'द्रवः' यो.।
३. 'पित्ताम्लोद्गिरणम्' ग.।

पुरुष का हृदय शून्य सा प्रतीत होता है, स्तिमित होता है, भारी होता है तथा हृदय के ऊपर पत्थर का भार रक्खा हुआ है, ऐसा प्रतीत होता है ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में कफज हृदय रोग में गुरुता, मुख से जल का स्राव, भोजन में अरुचि, हृदय का जकड़ना, अग्नि का मन्द होना, मुख का मीठा होना बताया है, यथा—'गौरवं कफसंस्रावोऽरुचिः स्तम्भोऽग्निमार्दवम्। माधुर्यमपि चास्यस्य बलासावतते हृदि ॥' ( सु. उ. अ. ४३ )।

**हेतुलक्षणसंसर्गादुच्यते सान्निपातिकः।**
**( हृद्रोगः[1] कष्टदः कष्टसाध्य उक्तो महर्षिभिः। )**

( ४ ) त्रिदोषज हृदय रोग के कारण और लक्षण — सन्निपातजन्य हृदय रोग में वात, पित्त, कफजन्य हृदय रोग के जो कारण होते हैं और उन रोगों में जो लक्षण होते हैं, उन सभी के कारण और लक्षणों का जिसमें समावेश हो जाता है, उसे त्रिदोषज हृदय-रोग कहते हैं। [ यह हृदय रोग कष्ट देने वाला होता है और कष्टसाध्य होता है। ऐसा ऋषियों ने बताया है। ]

**त्रिदोषजे तु हृद्रोगे यो दुरात्मा निषेवते ॥ ३६ ॥**
**तिलक्षीरगुडादीनि ग्रन्थिस्तस्योपजायते। मर्मैकदेशे संक्लेदं रसश्चास्योपगच्छति ॥ ३७ ॥**
**संक्लेदात् क्रिमयश्चास्य भवन्त्युपहतात्मनः। मर्मैकदेशे संजाताः[2] सर्पन्तो भक्षयन्ति च ॥**

( ५ ) क्रिमिजन्य हृदय-रोग का कारण और सम्प्राप्ति — त्रिदोष के कोप से होने वाले हृदय-रोग में जो दुरात्मा ( अजितेन्द्रिय ) पुरुष तिल, दूध और गुड़ आदि पदार्थों को अधिक रूप में सेवन करता है उसके मर्म स्वरूप हृदय के एक प्रदेश में ग्रन्थि बन जाती है, उस ग्रन्थि में रस धातु आकर क्लेद उत्पन्न कर देता है। तब उस उपहतात्मा ( अजितेन्द्रिय ) मनुष्य के हृदय में क्लेद से क्रिमियाँ उत्पन्न हो जाती हैं। प्रथम तो वे क्रिमियाँ मर्मस्वरूप हृदय के एक प्रदेश में उत्पन्न होती हैं पर वहाँ से हृदय के सभी प्रदेश में चलती हुई शनैः-शनैः सम्पूर्ण हृदय का भक्षण कर जाती हैं ॥ ३६-३८ ॥

**तुद्यमानं स हृदयं सूचीभिरिव मन्यते। छिद्यमानं यथा शस्त्रैर्जातकण्डूं महारुजम् ॥ ३९ ॥**
**हृद्रोगं क्रिमिजं त्वेतैर्लिङ्गैर्बुद्ध्वा सुदारुणम्। त्वरेत जेतुं तं विद्वान् विकारं शीघ्रकारिणम् ॥**

कृमिजन्य हृदय-रोग का लक्षण — जब कृमियाँ हृदयप्रदेश में काटती हैं तो हृदय में सूई से छेदने की तरह, शस्त्र से काटने की तरह वेदना होती है। हृदय में खुजली और वेदना अधिक होती है। इन लक्षणों को देख कर भयंकर कृमिजन्य हृदय रोग समझना चाहिये। यह एक भयंकर रोग है और शीघ्र ही प्राणघातक होता है अतः विद्वान् वैद्य को चाहिये कि शीघ्र ही इसकी चिकित्सा करे ॥ ३९-४० ॥

**विमर्श**—रक्त के आधार एवं रक्त का समस्त शरीर में परिचालन करने वाले यंत्र विशेष को ही हृदय कहते हैं। यह अनैच्छिक पेशियों का बना हुआ होता है और वक्ष-प्राचीर के अन्दर दोनों फुफ्फुसों के मध्य में अवस्थित रहता है। युवा पुरुष का हृदय लगभग ५½ इञ्च लम्बा, ३½ इञ्च चौड़ा और २½ इञ्च मोटा तथा भार में लगभग पांच छटांक होता है। स्त्रियों में इसका आकार तथा भार अपेक्षाकृत कुछ कम होता है। हृदय की आकृति ठीक बन्द की हुई मुट्ठी के समान होती है। हृदय का अधिकांश भाग वक्ष के वाम भाग में अवस्थित रहता है। इसके दोनों ओर वाम और दक्षिण फुफ्फुस रहते हैं। वाम पार्श्व के फुफ्फुस में इसके अधिक सान्निध्य के कारण एक गर्त बना रहता है जिसे हार्दिक खात या गर्त ( Cardiac notch ) कहते हैं। इसके सामने उरःफलक तथा वाम पार्श्व की द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ तथा पञ्चम पर्शुकाओं की तरुणास्थियां (Costal

---

१. अयमर्धश्लोकश्चक्रासंमतः। २. 'ते जाताः' ग.।

cartilages ) रहती हैं। उसके पृष्ठ भाग में पञ्चम, षष्ठ, सप्तम तथा अष्टम कशेरुकाओं के गात्र तथा चक्रिकायें ( Discs ) रहती हैं। हृदय और इनके बीच में बृहद्धमनी ( Aorta ) अवस्थित रहती है।

रचना की दृष्टि से हृदय एक कोष्ठ ही है। यह कोष्ठ अन्दर से एक मांस के पतले परदे से वाम और दक्षिण दो भागों में विभक्त रहता है। इन दोनों कोष्ठों का परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं रहता। प्रत्येक कोष्ठ दो भागों में विभक्त हैं। दक्षिणी ऊपर का भाग रक्त-परिभ्रमण से लौटे हुए अशुद्ध रक्त का ग्रहण करता है अतः उसे दक्षिण ग्राहक कोष्ठ या दक्षिण अलिन्द ( Right auricle ) कहते हैं। यहां से गया हुआ रक्त नीचे के भाग द्वारा फुफ्फुसीय धमनी में फेंक दिया जाता है अतः इसे दक्षिण क्षेपक कोष्ठ या दक्षिण निलय ( Right ventricle ) कहते हैं। ऊपर और नीचे के दक्षिण कोष्ठ पतले कपाटों ( Auriculo-ventricular or Tricuspid valve ) के द्वारा परस्पर पृथक् रहते हैं। ये कपाट सौत्रिकतन्तु ( Fibrous tissue ) के बने होते हैं और सदा नीचे की ओर निलय में ही खुलते हैं। इस प्रकार रक्त एक ही दिशा में बहता है, पीछे नहीं लौट पाता। वामपार्श्व में भी इसी तरह दो कोष्ठ होते हैं। वाम ग्राहक कोष्ठ फुफ्फुसीय सिराओं ( Pulmonary veins ) द्वारा लौटे हुए शुद्ध रक्त का ग्रहण करता है और वह रक्त पुनः वाम अलिन्द-निलय मध्यगत द्वार या द्विपत्रक कपाट ( Mitral Valve ) के द्वारा वाम निलय ( Left ventricle ) में चला आता है और वहां से हृदय संकोच के द्वारा बृहद् धमनी में फेंक दिया जाता है। इन दोनों द्वारों में भी कपाट लगे रहते है। द्विपत्रक कपाट ( Bicuspid-valve ) निलय की ओर तथा बृहद् धमनी कपाट बृहद् धमनी की ओर ही खुलते हैं। इस प्रकार इनके अविकृत रहने पर रक्त अपनी प्रकृत दिशा की ओर ही गमन करता है, विरुद्ध दिशा में नहीं लौट पाता। हृदय का सम्पूर्ण आन्तरिक भाग एक कला से आच्छादित रहता है जिसे हृदन्तः कला ( Endocardium ) कहते हैं।

हृदय के उक्त सब अङ्गों के प्रकृत रहने पर हृदय तथा शरीर का कार्य भी प्रकृत रहता है। इनमें से किसी के भी विकृत हो जाने से हृदय का कार्य विकृत हो जाता है और इसको ही हृद्रोग कहते हैं। हृदय रस का स्थान है अतः दोनों के हृदयगत होने पर रसदुष्टि तथा हृदय के रोग प्रारम्भ हो जाते हैं। हृद्रोग के सामान्य लक्षणों का वर्णन आचार्य ने निम्न प्रकार से किया है, यथा—'वैवर्ण्यमूर्च्छाज्वरकासहिक्काश्वासास्यवैरस्यतृषाप्रमोहाः। छर्दिः कफोत्क्लेशरुजोऽरुचिश्च हृद्रोगजाः स्युर्विविधास्तथाऽन्ये ॥' ये हृदरोग के सामान्य लक्षण हैं। पाश्चात्त्य रोगविज्ञान में वर्णित विविध हृद्रोगों में ये लक्षण ठीक इसी रूप में पाये जाते हैं।

वैवर्ण्य ( Discolouration ) — इसमें पाण्डुता ( Pallor ), श्यावता ( Cyanosis ) तथा कपोलारुण्य ( Malar flush ) इन तीनों का समावेश होता है। पाण्डुता रक्ताल्पता की द्योतिका हैं जो कि हृत्कपाटों की विकृति से होती है। शोणवर्तुलि ( Haemoglobin ) की कमी से श्यावता आती है। इसकी प्रतीति विशेषतया ओष्ठ, नासाग्र तथा नख सदृश स्थानों में होती है जहां केशिकायें उत्तान ( Superficial ) रहती हैं। इसका कारण सिरागत रक्तावरोध ( Venous Stasis ) है। कपोलारुण्य ( Malar flush ) का कारण द्विपत्रक संकोच (Mitral stenosis) है। मूर्च्छा— यह हृदयजन्य श्वास ( Cardiac asthma ) का विशेष लक्षण है। ज्वर — आमवातजन्य या औपसर्गिक हृदन्तःकला शोथ ( Rheumatic or Septic endocarditis ) में यह लक्षण प्रधान रहता है। कास, हिक्का तथा श्वास को अवरोधजन्य लक्षण ( Pressure symptoms ) कहते

हैं। ये द्विपत्रक प्रत्युद्गिरण ( Mitral regurgitation ) में तथा विशेषतया द्विपत्रक-संकोच ( Mitral Stenosis ) में पाये जाते हैं। द्विपत्रक-संकोच में रक्त का वमन भी होता है। हृदय-वाहिनी की घनास्रता ( Coronary thrombosis ) में वमन, अरुचि तथा श्वासकृच्छ्रता के लक्षण मिलते हैं। वातिक हृद्रोग में पीडा की विशेषता रहती है। हृच्छूल ( Angina pectoris ) तथा हृदयवाहिनी घनास्रता ( Coronary thrombosis ) का यह विशिष्ट लक्षण है।

सुश्रुत ने हृल्लास, आंखों के आगे अंधेरा प्रतीत होना, अरुचि, नेत्रों की मलिनता तथा शोथ ये क्रिमिज हृद्रोग के प्रधान लक्षण माने हैं। अंकुशमुख क्रिमि के उपसर्ग से रक्ताल्पता होने पर समस्त शरीर विशेषतया नेत्रों की कला में पाण्डुता की प्रतीति होती है। आँखों के आगे अंधेरा सा दिखाई देना भी रक्ताल्पता का ही कार्य है। क्रिमि के उपसर्ग से हृदय विस्फारित हो जाता है और परिणामस्वरूप हार्दिक द्वार भी इतने विस्तृत हो जाते हैं कि हार्दिक कपाट उन्हें पूर्णतया बन्द नहीं कर पाते। इससे हृदय में प्रत्युद्गिरण ( Regurgitation ) का दोष हो जाता है। हृदय में रक्तज ( Haemic ) मर्मर सुनाई पड़ता है। रक्तवाहिनी के अन्तस्तर के अपजनन से रक्त रस-वाहिनी की दीवार से निकल कर धातुओं में एकत्रित होने लगता है, अतएव शरीर में सूजन आ जाती है। परन्तु आचार्य ने तो अपथ्य से त्रिदोषज हृद्रोग की प्रवर्धमानावस्था को ही क्रिमिज हृद्रोग माना है।

***द्व्युल्बणैकोल्बणैः षट् स्युर्हीनमध्याधिकैश्च षट्। समैश्चैको विकारास्ते सन्निपातास्त्रयोदश॥**

## ( ३ ) दोषों के मान के अनुसार ६२ व्याधियाँ

### ( Sixty-two Permutations and Combinations of Doshas )

१३ प्रकार के सन्निपात — मान-विकल्प से वातादि दोष के कितने भेद और कितने रोग होते हैं इस प्रश्न का उत्तर—द्व्युल्बण अर्थात् दो दोषों की प्रधानता से तीन, एक दोष की प्रधानता से तीन, इस प्रकार ६। हीन, मध्य और एक दोष अधिक होने से ६, और एक भेद दोषों के समान रूप में बढ़ने से। इस प्रकार बढ़े हुये दोषों के मान-विकल्प से १३ प्रकार का सन्निपात होता है॥ ४१॥

**विमर्श**—जब कुछ दोष अपनी मात्रा से अधिक बढ़ते हैं और कुछ कम तो इसके अनुसार सन्निपात के १३ भेद हो जाते हैं जैसे—

| वृद्ध | वृद्धतर |
|---|---|
| १ कफ | वातपित्त |
| २ वात | कफपित्त |
| ३ पित्त | कफवात |

ये दो दोषों के बढ़ने से सन्निपात के तीन भेद होते हैं।

| वृद्ध | वृद्धतर |
|---|---|
| १ वात-पित्त | कफ |
| २ कफ-पित्त | वात |
| ३ कफ-वात | पित्त |

ये एक दोष के बढ़ने से सन्निपात के ३ भेद होते हैं।

| वृद्ध (हीन) | वृद्धतर (मध्य) | वृद्धतम (अधिक) | वृद्ध (हीन) | वृद्धतर (मध्य) | वृद्धतम (अधिक) |
|---|---|---|---|---|---|
| १ वात | पित्त | कफ | ४ पित्त | कफ | वात |
| २ वात | कफ | पित्त | ५ कफ | पित्त | वात |
| ३ पित्त | वात | कफ | ६ कफ | वात | पित्त |

ये हीन, मध्य और अधिक दोषों के भेद से सन्निपात के ६ भेद होते हैं। वृद्ध ( समान रूप से बढ़े हुये ) १ वात-पित्त-कफ। यह सन्निपात के १३ भेद होते हैं।

**❀ संसर्गे नव षट् तेभ्य[1] एकवृद्ध्या समैस्त्रयः[2]। पृथक् त्रयश्च तैर्वृद्धैर्व्याधयः पञ्चविंशतिः ॥४२॥**

द्वन्द्वज दोषों के ९ भेद तथा पृथक् दोषों के ३ भेद — दो दोषों के मिलने पर ९ भेद होते हैं, उसमें एक के बढ़ने पर तथा दूसरे के कम होने पर ६ भेद होते हैं। और दोनों दोषों के सम रूप में बढ़ने से ३ भेद हो जाते हैं इस भाँति ९ होते हैं। और अलग बढ़े हुये वृद्ध वात, वृद्ध पित्त, वृद्ध कफ ये ३। इस तरह बढ़े हुये दोष के २५ भेद ( सन्निपात १३+संसर्ग ९+पृथक् ३ = २५ ) होते हैं ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—संसर्ग ( दो दोष ) में एक दोष के बढ़ने पर तथा दूसरे दोष के घटने पर ६ भेद होते हैं जैसे—

| वृद्ध | वृद्धतर | वृद्ध | वृद्धतर |
|---|---|---|---|
| १ वात | पित्त | ४ पित्त | कफ |
| २ वात | कफ | ५ कफ | वात |
| ३ पित्त | वात | ६ कफ | पित्त |

इस प्रकार ६ भेद होते हैं। समान रूप से दोनों दोष बढ़े हुये तीन हैं, यथा—१. वातपित्त २. वातकफ ३. कफपित्त इस प्रकार ९ होते हैं। अलग-अलग एक दोष के बढ़ने पर तीन, यथा— १. वृद्ध वात २. वृद्ध पित्त ३. वृद्ध कफ इस प्रकार सन्निपात के १३, द्वन्द्वज के ९ और अलग ३ मिलाकर कुल २५ भेद हुये।

चरक चिकित्सा स्थान के प्रथम अध्याय में इन तेरहों प्रकारों के सन्निपातों में होने वाले लक्षणों का वर्णन किया गया है। अन्य ग्रन्थों में इस प्रकार बढ़े और घटे हुये दोषों से होने वाले सन्निपातों का नाम ( भावप्रकाश ज्वर चिकित्सा प्रकरण में ) बतलाया गया है। यह वहीं द्रष्टव्य है।

**❀ यथा वृद्धैस्तथा क्षीणैर्दोषैः स्युः पञ्चविंशतिः।**

क्षीण दोषों के २५ भेद — जिस प्रकार बढ़े हुये दोषों के २५ भेद होते हैं उसी प्रकार क्षीण दोषों के भी २५ भेद होते हैं।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि ये अपनी मात्रा से जब न्यून होते हैं तो भी रोग की उत्पत्ति करते हैं। दोषों के क्षीण होने पर भी सन्निपात के १३ भेद होते हैं। जैसे—

| क्षीण | क्षीणतर |
|---|---|
| १ वात | पित्त-कफ |
| २ पित्त | वात-कफ |
| ३ कफ | पित्त-वात |

ये तीन विकल्प दो दोषों के अधिक क्षीण होने पर होते है।

१. 'संसर्गेण नवैते षट्' ग.। २. 'समैस्त्रय इति वृद्धैः समैः' चक्रः।

| क्षीण | क्षीणतर |
|---|---|
| १ वात-पित्त | कफ |
| २ कफ-वात | पित्त |
| ३ कफ-पित्त | वात |

ये तीन भेद एक दोष के अधिक क्षीण होने पर होते हैं।

| क्षीण (हीन) | क्षीणतर (मध्य) | क्षीणतम (अधिक) | क्षीण (हीन) | क्षीणतर (मध्य) | क्षीणतम (अधिक) |
|---|---|---|---|---|---|
| १ वात | पित्त | कफ | ४ पित्त | वात | कफ |
| २ वात | कफ | पित्त | ५ कफ | वात | पित्त |
| ३ पित्त | कफ | वात | ६ कफ | पित्त | वात |

ये विकल्प दोषों के हीन, मध्य और अधिक क्षीण होने पर ६ होते हैं। और तेरहवाँ समान रूप से क्षीण वात-पित्त-कफ एक भेद, इस प्रकार दोषों के क्षीण होने पर ये १३ विकल्प सन्निपात के होते हैं। द्वन्द्वज के विकल्प ९ होते हैं यथा—

| क्षीण | क्षीणतर | क्षीण | क्षीणतर |
|---|---|---|---|
| १ वात | पित्त | ४ पित्त | कफ |
| २ वात | कफ | ५ कफ | वात |
| ३ पित्त | वात | ६ कफ | पित्त |

और समान रूप से घटे हुये १. वात-पित्त २. वात-कफ ३. पित्त-कफ व इस प्रकार ये ९ विकल्प क्षीण दोष के होते हैं। और समान रूप से घटे हुये अलग-अलग १. क्षीण वात २. क्षीण पित्त ३. क्षीण कफ इस प्रकार क्षीण दोष के २५ विकल्प और वृद्ध दोष के २५ विकल्प कुल मिला कर ५० विकल्प होते हैं।

**⊛ वृद्धिक्षयकृतश्चान्यो विकल्प उपदेक्ष्यते[1]। वृद्धिरेकस्य समता चैकस्यैकस्य संक्षयः। द्वन्द्ववृद्धिः क्षयश्चैकस्यैकवृद्धिर्द्वयोः क्षयः[2] ॥ ४४ ॥**

---

१. 'उपदिश्यते' यो.।

२ 'व्याधीनां व्यधिका षष्टिरित्युक्तं विवृणोति-व्युल्बणैकोल्बणैरिति। वृद्धैर्दोषैः पञ्चविंशतिर्व्याधयो भवन्ति। तद्यथा-संनिपाते त्रयोदश, संसर्गे नव, पृथक् त्रयश्चेति; व्युल्बणैकोल्बणैर्दोषैः षट्, संनिपतितानां दोषाणां मध्ये द्वयोरतिशये त्रयः, एकस्यातिशये त्रयः, इति व्युल्बणैकोल्बणैः षट्; हीनमध्याधिकैः संनिपतितैः षट्; समैः तुल्यवृद्धैर्दोषैश्चैकः, इति संनिपाताः त्रयोदश; तथा च-कफः वृद्धः वातपित्ते अधिकवृद्धे १, पित्तं वृद्धं वातकफावधिकवृद्धौ २, वातो वृद्धः पित्तकफावधिकवृद्धौ ३, इति व्युल्बणैस्त्रयः; पित्तकफौ वृद्धौ वातोऽधिकवृद्धः १, वातकफौ वृद्धौ पित्तमधिकवृद्धं २, वातपित्ते वृद्धे कफोऽधिकवृद्धः ३, इति एकोल्बणैस्त्रयः; वातो वृद्धः पित्तं वृद्धतरं श्लेष्मा वृद्धतमः १, वातो वृद्धः श्लेष्मा वृद्धतरः पित्तं वृद्धतमम् २, पित्तं वृद्धं श्लेष्मा वृद्धतरः वातो वृद्धतमः ३, पित्तं वृद्धं वातो वृद्धतरः श्लेष्मा वृद्धतमः ४, श्लेष्मा वृद्धो वातो वृद्धतरः पित्तं वृद्धतमम् ५, श्लेष्मा वृद्धः पित्तं वृद्धतरं वातो वृद्धतमः ६, इति हीनमध्याधिकैः षट्; तुल्यवृद्धा वातपित्तश्लेष्माण इति समैरेकः। संसर्गेण नव। तत्र एकवृद्धया षट्, समैश्च त्रयः। संसृष्टयोर्दोषयोर्मध्ये एकस्य वृद्धया अतिशयेन षट्। तद्यथा-वातो वृद्धः पित्तं वृद्धतरम् १, पित्तं वृद्धं वातो वृद्धतरः २, श्लेष्मा वृद्धः पित्तं वृद्धतरम् ३, पित्तं वृद्धं श्लेष्मा वृद्धतरः ४, वातो वृद्धः श्लेष्मा वृद्धतरः ५, श्लेष्मा वृद्धो वातो वृद्धतरः ६, इति एकवृद्धया षट्। समैर्दोषयोः समानवृद्धया त्रयः; तद्यथा-वातपित्ताभ्यां वृद्धाभ्यामेकः, वातश्लेष्मभ्यां वृद्धाभ्यां

त्रिदोष में युगपत् वृद्धि तथा क्षय से १२ भेद — वृद्धि और क्षय के अतिरिक्त अन्य दूसरे दोषों के जो विकल्प होते हैं उनका भी वर्णन कर रहा हूं। एक दोष की वृद्धि और एक दोष की समता एवं एक दोष का क्षय इस प्रकार ६ विकल्प और दो दोषों की वृद्धि, एक दोष का क्षय इस भाँति ३ विकल्प और एक दोष की वृद्धि और दो दोषों का क्षय इस प्रकार तीन, कुल विकल्प १२ होते हैं ॥ ४३-४४ ॥

**विमर्श**—इस विकल्प में १२ भेद है। जैसे—

| वृद्ध | सम | क्षीण | | वृद्ध | सम | क्षीण |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ वात | पित्त | कफ | ४ | पित्त | वात | कफ |
| २ वात | कफ | पित्त | ५ | कफ | पित्त | वात |
| ३ पित्त | कफ | वात | ६ | कफ | वात | पित्त |

द्वितीयः, पित्तश्लेष्मभ्यां वृद्धाभ्यां तृतीयः, इति संसर्गेण नव। पृथग् व्यस्तैर्वृद्धैस्त्रयः; तद्यथा-वातो वृद्धः, पित्तं वृद्धं, श्लेष्मा वृद्धः, एवं वृद्धैः पञ्चविंशतिः।

वृद्ध्या पञ्चविंशतिमुक्त्वा क्षयेऽपि पञ्चविंशतिं दर्शयति-यथेत्यादि। यथा वृद्धैर्दोषैः पञ्चविंशतिस्तथा क्षीणैरपि पञ्चविंशतिर्विकाराः स्युः। संनिपाते त्रयोदश, संसर्गे नव, पृथक् त्रयश्चेति। तद्यथा—वातः क्षीणः पित्तश्लेष्माणावतिक्षीणौ १, पित्तं क्षीणं वातश्लेष्माणावतिक्षीणौ २, श्लेष्मा क्षीणः वातपित्ते अतिक्षीणे ३ इति क्षीणानां संनिपतितानां मध्ये द्वयोरतिशये त्रयः। वातपित्ते क्षीणे श्लेष्मा अतिक्षीणः १, पित्तश्लेष्माणौ क्षीणौ वातोऽतिक्षीणः २, वातश्लेष्माणौ क्षीणौ पित्तमतिक्षीणम् ३, इति एकस्यातिशये त्रयः। श्लेष्मा क्षीणः पित्तं क्षीणतरं वातः क्षीणतमः १, वातः क्षीणः श्लेष्मा क्षीणतरः पित्तं क्षीणतमम् २, पित्तं क्षीणं श्लेष्मा क्षीणतरो वातः क्षीणतमः ३, श्लेष्मा क्षीणो वातः क्षीणतरः पित्तं क्षीणतमम् ४, वातः क्षीणः पित्तं क्षीणतरं श्लेष्मा क्षीणतमः ५, पित्तं क्षीणं वातः क्षीणतरः श्लेष्मा क्षीणतमः ६, इति हीनमध्याधिकैः षट्। क्षीणा वातपित्तश्लेष्माण इति समैः क्षीणैरेकः। एते त्रयोदश संनिपाताः। संसर्गेण नव। तत्र क्षीणयोरेकस्यातिशये षट्; तद्यथा-वातः क्षीणः पित्तं क्षीणतरम् १, पित्तं क्षीणं वातः क्षीणतरः २, वातः क्षीणः श्लेष्मा क्षीणतरः ३, श्लेष्मा क्षीणः वातः क्षीणतरः ४, श्लेष्मा क्षीणः पित्तं क्षीणतरम् ५, पित्तं क्षीणं श्लेष्मा क्षीणतरः ६। तुल्यक्षीणाभ्यां त्रयः; तद्यथा-क्षीणे वातपित्ते १, क्षीणौ पित्तश्लेष्माणौ २, क्षीणौ वातश्लेष्माणौ ३, इति संसर्गेण नव। पृथक् त्रयः-वातः क्षीणः १, पित्तं क्षीणम् २, श्लेष्मा क्षीणः ३, एवं क्षीणैः पञ्चविंशतिः।

संनिपतितानां दोषाणां युगपद्वृद्धिक्षयकृतोऽन्यो विकल्पो भेद उपदिश्यते। तमेव विकल्पं दर्शयति-वृद्धिरिति। एकस्य वृद्धिः, एकस्य समता, एकस्य च संक्षयः। वातो वृद्धः पित्तं समं श्लेष्मा क्षीणः १, वातो वृद्धः श्लेष्मा समः पित्तं क्षीणम् २, पित्तं वृद्धं वातः समः श्लेष्मा क्षीणः ३, पित्तं वृद्धं श्लेष्मा समः वातः क्षीणः ४, श्लेष्मा वृद्धः वातः समः पित्तं क्षीणम् ५, श्लेष्मा वृद्धः पित्तं समं वातः क्षीणः ६। द्वन्द्ववृद्धिः द्वयोर्वृद्धिः, एकस्य च क्षयः, एकस्य वृद्धिर्द्वयोश्च क्षयः, अत्रापि षट्; तद्यथा-श्लेष्मपित्ते वृद्धे वातः क्षीणः १, श्लेष्मवातौ वृद्धौ पित्तं क्षीणम् २, वातपित्ते वृद्धे श्लेष्मा क्षीणः ३, इति द्वन्द्ववृद्ध्या एकस्य क्षयेण त्रयः। श्लेष्मा वृद्धः वातपित्ते क्षीणे १, पित्तं वृद्धं श्लेष्मवातौ क्षीणौ २, वायुर्वृद्धः पित्तश्लेष्माणौ क्षीणौ ३, इति एकवृद्ध्या द्वयोः क्षयेण त्रयः। वृद्धैः पञ्चविंशतिः; क्षीणैः पञ्चविंशतिरिति पञ्चाशत्, वृद्धिक्षयसमताकृताः षट् वृद्धिक्षयकृताश्च षट्, एवं द्विषष्टिः।' इति चरकोपस्कारे **योगीन्द्रनाथसेनः।**

और—

| वृद्ध | क्षीण | वृद्ध | क्षीण |
|---|---|---|---|
| १ वात-कफ | पित्त | ४ वात | पित्त-कफ |
| २ पित्त-कफ | वात | ५ पित्त | वात-कफ |
| ३ वात-पित्त | कफ | ६ कफ | वात-पित्त |

इस प्रकार ये कुल १२ विकल्प हुये। अन्त में वृद्ध दोष २५ भेद + क्षीण दोष २५ भेद + अन्यभेद १२ = कुल ६२ प्रकार की दोष के मान के विकल्प के अनुसार व्याधियाँ होती है।

**प्रकृतिस्थं यदा पित्तं मारुतः श्लेष्मणः क्षये। स्थानादादाय गात्रेषु यत्र यत्र विसर्पति॥४५॥**
**तदा भेदश्च दाहश्च तत्र तत्रानवस्थितः। गात्रदेशे भवत्यस्य[1] श्रमो दौर्बल्यमेव च॥ ४६॥**

**( १ )** एक साथ दोषों के सम, क्षीण और वृद्ध होने वाले विकल्पों के लक्षण — ( १ ) जब शरीर में पित्त सम, कफ क्षीण और वात वृद्ध हो तो कुपित वायु पित्त को उसके स्थान से खींच कर जहाँ-जहाँ ले जाती है, वहाँ-वहाँ ( उस-उस शरीर-प्रदेश में ) अनवस्थित ( अस्थायी ) रूप से भेद ( फाड़ने की तरह पीड़ा ), दाह ( जलन ) होता है तथा उन-उन शरीर के अङ्गों में श्रम और दुर्बलता का अनुभव होता है॥ ४५-४६॥

**विमर्श**—इस प्रकार की विकृति को आशयापकर्ष माना जाता है। अर्थात् प्रकृतिस्थ दोष जब अपने स्थान से हट कर दूसरे स्थान में चले जाते है और उससे जो विकार उत्पन्न होता है उसे आशयापकर्षजन्य कहा जाता है। यहाँ यह एक शंका होती है कि अपने स्वाभाविक रूप में रहने वाला पित्त, दाह कैसे उत्पन्न करता है। उसका उत्तर यह होगा कि वायु जब पित्त से मिलती है तो दाह करती है, और जब कफ से मिलती है तो शीतलता उत्पन्न करती है। यहाँ वायु पित्त से मिली रहती है अतः दाह होना स्वाभाविक है। मधुकोषकार ने इसका समाधान इस प्रकार किया है कि आशयापकर्ष से विशेष रूप से रंजक या भ्राजक पित्त अलग त्वचा आदि पर आ जाता है और त्वचा में भ्राजक पित्त वर्तमान रहता है तो आये हुए पित्त से मिल कर भ्राजक पित्त अधिक मात्रा में रहता है अर्थात् पित्त द्विगुण मात्रा में हो जाता है तो दाह उत्पन्न करना बढ़े हुए पित्त का ही धर्म है। इस प्रकार आशयापकर्ष बतलाने का तात्पर्य यह होता है कि ऐसी अवस्था में कुपित वायु को चिकित्सा के द्वारा अपने स्थान में लाया जाता है। यदि चिकित्सा करने वाला वैद्य इस आशयापकर्ष को नहीं समझेगा तो दाह को दूर करने के लिये बढ़े हुए पित्त का अनुमान कर पित्तनाशक औषधि और विरेचन का प्रयोग कर पित्त को शान्त करने का प्रयास करेगा। लेकिन उपर्युक्त अवस्था में वस्तुतः पित्त की वृद्धि न होने से पित्तशामक प्रयोग लाभदायक नहीं होंगे। अत एव कुपित वायु को अपने स्थान में ले जाना ही चिकित्सा है। छुपे हुए दोष जब दूसरे स्थानों में जाकर विकार उत्पन्न करते हैं तो जिस दोष का वह स्थान रहता है उसी दोष की चिकित्सा की जाती है। यथा—'तत्रान्यस्थानसंस्थेषु तदीयामबलेषु तु। कुर्याच्चिकित्सां स्वामेव बलेनान्याभिभाविषु॥ आगन्तुं शमयेद्दोषं स्थानिनं प्रतिकृत्य वा।' ( अ. हृ. सू. १३ ) तथापि यहाँ अन्य स्थान में प्रकृतिभूत दोष कुपित वायु द्वारा ले जाया गया है इसलिये यहाँ नियम लागू नहीं होता है।

**प्रकृतिस्थं[2] कफं वायुः क्षीणे पित्ते यदा बली। कर्षेत् कुर्यात्तदा शूलं सशैत्यस्तम्भगौरवम्[3]॥**

**( २ )** जब कफ सम, पित्त क्षीण और वायु अधिक बलवान रहती है — तो कफ को उसके स्थान से खींच कर अन्य स्थानों में ले जाती है। तब उस स्थान में वेदना, शीतलता, जकड़ाहट और भारीपन का अनुभव होता है॥ ४७॥

---

१. 'भवेत्तस्य' ग.। २. 'साम्ये स्थितम्' इति पा०। ३. 'शैत्यस्तम्भनगौरवम्' ग.।

**विमर्श**—यह भी आशयापकर्ष का दूसरा उदाहरण है। यहाँ बढ़ी हुई वायु शूल उत्पन्न करती है और साम्यावस्था में कफ जब दूषित स्थान में जाता है तो शीतलता, भारीपन और जकड़ाहट उत्पन्न करता है। उसकी भी चिकित्सा विकृत वायु को अपने स्थान में ले जाना ही है।

**यदा[1]ऽनिलं प्रकृतिगं पित्तं कफपरिक्षये। संरुणद्धि तदा दाहः शूलं चास्योपजायते ॥ ४८ ॥**

**( ३ )** जब क्षीण कफ और सम वायु और पित्त अधिक होता है—तो बढ़ा हुआ पित्त स्रोतों को बन्द कर वायु को रोक देता है। तब जिस स्थान पर वायु रुकती है उस स्थान में दाह, शूल उत्पन्न करती है ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—वायु चंचल और दोषों में गति लाने वाली होती है। इस विकल्प में वायु सम है, पित्त बढ़ा हुआ है, कफ भी अपनी मात्रा से न्यून है। बढ़ा हुआ पित्त वायु के मार्गों को रोक देता है जिससे वायु उस स्थान में वेदना उत्पन्न करती है और पित्त अधिक मात्रा में है इसलिये दाह उत्पन्न करता है। इसे आशयापकर्ष न कह कर आवरणावस्था कही जाती है अर्थात् यहाँ चिकित्सा द्वारा बढ़े हुए पित्त को शान्त करना चाहिए।

**श्लेष्माणं हि स[2]मं पित्तं यदा वातपरिक्षये। संनिरुन्ध्यात्त[3]दा कुर्यात् सतन्द्रागौरवं ज्वरम् ॥**

**( ४ )** कफसम, वातक्षीण और पित्त अधिक रहता है — तो बढ़ा हुआ पित्त, कफ के मार्गों को बन्द कर देता है, तब तन्द्रा, भारीपन और ज्वर उत्पन्न करता है ॥ ४९ ॥

**विमर्श**—इस विकल्प में कफ सम, वात क्षीण और पित्त बली है। गौरव, तन्द्रा यह कफ के लक्षण हैं और ज्वर पित्त का लक्षण है। इसे पित्त द्वारा कफ का आवरण होना कहा जायगा। इसमें पित्त की ही चिकित्सा की जाती है।

**प्रवृद्धो हि यदा श्लेष्मा पित्ते क्षीणे समीरणम्। रु[4]न्ध्यात्तदा प्रकुर्वीत शीतं[5] गौरवं रु[6]जम् ॥**

**( ५ )** पित्त क्षीण, वायु सम और कफ बढ़ा हुआ रहता है तो — वायु के मार्ग को कफ रोक देता है। जिस स्थान में वायु रुकती है वहाँ पर शीतलता, गुरुता और वेदना होती है ॥ ५० ॥

**विमर्श**—इस विकल्प में पित्त क्षीण, वायु सम और कफ बढ़ा हुआ रहता है। कफ सम, पित्त क्षीण, और वायु अधिक रहने पर जो लक्षण होते हैं प्रायः वही लक्षण इसमें होते हैं। किन्तु सम वायु को जब कफ अवरुद्ध करता है तो जड़ता नहीं होती और बली वायु जब कफ के मार्ग को अवरुद्ध करती है तो जड़ता होती है। क्योंकि वायु के द्वारा इसमें कफ सुखा दिया जाता है इसलिये अङ्गों में जकड़ाहट हो जाती है। और जब बढ़ा हुआ कफ प्रकृतिस्थ वायु के मार्गों को रोकता है तो कफ द्रव रूप में रहता है इसलिये जकड़ाहट नहीं रहती है। इसमें चिकित्सा कफ की की जाती है। इसे कफ से आवृत वायु की अवस्था मानी जाती है।

**समीरणे परिक्षीणे कफः पित्तं समत्व[7]गम्। कुर्वीत संनिरु[8]न्धानो मृद्वग्नित्वं शिरोग्रहम् ॥५१॥**
**निद्रां तन्द्रां प्रलापं च हृद्रोगं गात्रगौरवम्। नखादीनां च पीतत्वं ष्ठीवनं कफपित्तयोः ॥**

**( ६ )** वायु क्षीण, पित्त सम और कफ अधिक रहता है — तो कफ के द्वारा पित्त का मार्ग रोक दिया जाता है जिससे मन्दाग्नि, शिरःशूल, निद्रा, तन्द्रा, प्रलाप, हृदय रोग, शरीर में भारीपन,

---

१. 'प्रकृतिस्थं यदा वातम्' ग.। २. 'प्रकृतिस्थं कफम्' ग.। ३. 'निपीडयेत्' इति पा.'।
४. 'प्रकृतिस्थं यदा वातं श्लेष्मा पित्तपरिक्षये' ग.। ५. 'संनिरुध्यात्तदा कुर्यात्' ग.।
६. 'ज्वरम्' ग.। ७. 'प्रकृतिस्थं यदा पित्तं श्लेष्मा मारुतसंक्षये' ग.।
८. 'संनिरुध्यात्तदा कुर्यात्' ग.।

नख, नेत्र, मल, मूत्र आदि में पीलापन होता है और रोगी पित्त मिले हुये कफ को बार-बार थूका करता है ॥ ५१-५२ ॥

**विमर्श**—इस तरह एक दोष की वृद्धि, एक दोष का क्षय और एक दोष की समता से होने वाले ६ विकल्पों का वर्णन और उनमें होने वाले विकारों का निर्देश किया गया है ।

**हीनवातस्य तु श्लेष्मा पित्तेन सहितश्चरन् । करोत्यरोचकापाकौ सदनं[1] गौरवं तथा ॥५३॥**
**हृल्लासमास्यस्रवणं पाण्डुतां दूयनं[2] मदम् । विरेकस्य च वैषम्यं वैषम्यमनलस्य च ॥ ५४ ॥**

( १ ) पित्त और कफ बढ़े हुए हों और वायु क्षीण हो — तो क्षीण वातवाले पुरुष के शरीर में पित्त के साथ चलता हुआ कफ, अरुचि, अपचन, शरीर में अवसाद, भारीपन, जी मचलाना, लालास्राव, पाण्डु रोग, मुखादि में दाह, मद, मलत्याग में विषमता और अग्नि की विषमता कर देता है॥

**विमर्श**—यहाँ से दो दोषों की वृद्धि और एक दोष की क्षीणताविषयक विकल्प का वर्णन प्रारम्भ करते हैं । इसमें बढ़े हुए कफ से अरुचि, अपचन, अवसाद, गौरव, जी मचलाना और लालास्राव होता है और बढ़े हुए पित्त से पाण्डुता, दाह, मद, विरेचन की विषमता और अग्नि में विषमता हो जाती है ।

**हीनपित्तस्य[3] तु श्लेष्मा मारुतेनोपसंहितः । स्तम्भं शैत्यं च तोदं च जनयत्यनवस्थितम् ॥**
**गौरवं मृदुतामग्नेर्भक्ताश्रद्धां प्रवेपनम् । नखादीनां च शुक्लत्वं गात्रपारुष्यमेव च ॥ ५६ ॥**

( २ ) कफ और वायु वृद्ध होते हैं और पित्त क्षीण होता है — तो बढ़ी हुई वायु और कफ शरीर में संचार करते हुए शरीर में जड़ता, शीतलता, सूई चुभने जैसी पीड़ा अनवस्थित रूप में करता है । शरीर में गुरुता, मन्दाग्नि, भोजन में अरुचि, शरीर में कम्पन, नख, नेत्र, त्वचा, मल-मूत्र में शुक्लता और शरीर में रूखापन हो जाता है ॥ ५५-५६ ॥

**मारुतस्तु कफे हीने पित्तं च कुपितं द्वयम् । करोति यानि लिङ्गानि शृणु तानि समासतः ॥**
**भ्रममुद्वेष्टनं तोदं दाहं स्फुटनवेपने[4] । अङ्गमर्दं परीशोषं दूयनं[5] धूपनं तथा ॥ ५८ ॥**

( ३ ) जब वात और पित्त ये दोनों वृद्ध रहते हैं और कफ क्षीण होता है — तो ऐसी अवस्था में पित्त और वात शरीर में संचार करते हुये जिन लक्षणों को उत्पन्न करते हैं उन लक्षणों को सुनो । भ्रम, उद्वेष्टन, तोद, दाह, स्फुटन ( हड्डियों में वेदना ), शरीर में कम्प, अंगमर्द, मुख, कण्ठ, गला आदि का सूखना, मुखादि में दाह और गले से धूम निकल रहा है ऐसा अनुभव होता है ॥ ५७-५८ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार इन तीन विकल्पों में दो दोषों की वृद्धि और एक दोष की क्षीणता रहती है ।

**वातपित्तक्षये श्लेष्मा स्रोतांस्यपिदधद्भृशम् । चेष्टाप्रणाशं मूर्च्छां च वाक्सङ्गं च करोति हि ॥**

( १ ) जब वात और पित्त क्षीण रहते हैं और कफ बढ़ा हुआ होता है — तो बढ़ा हुआ कफ सभी स्रोतों को अधिक रूप में बन्द करते हुये चेष्टा का नाश, मूर्च्छा और बोली का बन्द हो जाना ये सब लक्षण उत्पन्न करता है ॥ ५९ ॥

**विमर्श**—यहाँ से दो दोषों के क्षय और एक दोष की वृद्धिविषयक विकल्प का वर्णन प्रारम्भ करते हैं ।

**वातश्लेष्मक्षये पित्तं देहौजः स्रंसयच्चरेत् । ग्लानिमिन्द्रियदौर्बल्यं तृष्णां मूर्च्छां क्रियाक्षयम् ॥**

---

१. 'सदाहं' ग. । २. 'पाण्डुतां दूयनं तथा' यो. । [३. 'ही]णपित्तस्य' इति पा. । ४. 'स्फोटनमुत्तमम्' इति पा. । ५. 'हृदये' ग. ।

( २ ) जब वात और कफ का क्षय होता है और पित्त बढ़ा हुआ होता है — तो ऐसी हालत में पित्त शरीर में संचार करते हुये शरीर के ओज का नाश करता है और साथ ही ग्लानि, इन्द्रियों में दुर्बलता, प्यास की अधिकता, मूर्च्छा और शारीरिक क्रियाओं का नाश करता है ॥

**पित्तश्लेष्मक्षये वायुर्मर्माण्यतिनिपीडयन्। प्रणाशयति संज्ञां च वेपयत्यथवा[1] नरम् ॥ ६१ ॥**

( ३ ) पित्त और कफ के क्षय होने पर और वायु के बढ़ जाने पर बढ़ी हुई वायु जब शरीर मे चलती है — तो मर्म स्थानों को पीडित करती हुई ज्ञान को नष्ट कर मूच्छित कर देती है और उस व्यक्ति का शरीर काँपने लगता है ॥ ६१ ॥

**विमर्श**—यह तीन विकल्प दो दोषों के क्षय और एक दोष की वृद्धि विषयक बतलाया गया है। इस प्रकार एकसाथ क्षय, वृद्धि, समता, दो दोषों की वृद्धि और एक दोष का क्षय और दो दोषों की क्षीणता और एक दोष की वृद्धि से कुल बारह विकल्प बतलाये गये हैं।

**※ दोषाः प्रवृद्धाः स्वं लिङ्गं दर्शयन्ति यथाबलम्। क्षीणा जहति लिङ्गं स्वं, समाः स्वं कर्म कुर्वते ॥**

दोषों के वृद्धि-क्षय ज्ञापक सूत्र — बढ़े हुए दोष अपने बल के अनुसार अपने-अपने लक्षणों को दिखाते हैं, क्षीण हुए दोष अपने लक्षणों को शरीर में कम करते हैं, सम दोष अपने प्राकृत रूप में रहते हुए अपना-अपना कार्य करते हैं ॥ ६२ ॥

**विमर्श**—यहाँ यथाबल दोषों के बढ़ने पर शरीर में लक्षण का होना उसके अनुसार ही बतलाया गया है। दोष एक अंश या दो अंश या तीन अंश या सभी अंशों में बढ़ते हैं। जैसे कलाय कषाय रस होता है वह सभी अंश में वायु को बढ़ाने वाला होता है। चौराई का साग रौक्ष्य, शैत्य और लाघव गुणों के कारण तीन अंशों से वायु की वृद्धि करता है। ईख, रौक्ष्य और शैत्य गुणों के कारण दो अंश में वायु को बढ़ाता है। सीधु अपने रौक्ष्य गुण के कारण वायु को एक अंश में बढ़ाता है। कटु रस अथवा मद्य पित्त को सभी अंश में बढ़ाते हैं। हींग कटु, तीक्ष्ण, उष्ण गुणों के कारण ३ अंश में पित्त की वृद्धि करती है। अजवायन तीक्ष्ण-उष्ण गुणों के कारण दो अंश में पित्त को बढ़ाती है। तिल उष्ण गुणों के कारण पित्त को एक ही अंश में बढ़ाता है। मधुर रस या भैंस का दुग्ध सभी अंशों में कफ को बढ़ाता है। राजादन का फल ( खिरनी ) स्नेह, गुरुता और माधुर्य गुणों के कारण तीन अंशों में कफ की वृद्धि करने वाला होता है। कशेरू शैत्य और गौरव गुणों के कारण दो अंशों में कफ को बढ़ाता है। मृणाल शैत्य गुणों के कारण एक अंश में कफ को बढ़ाने वाला होता है। इस बात को सुश्रुत ने भी स्पष्ट किया है, यथा—
'सर्वैर्भावैस्त्रिभिर्वाऽपि द्वाभ्यामेकेन वा पुनः। संसर्गे कुपितः कुद्धं दोषं दोषोऽनुधावति ॥' इति।

( सु. सू. अ. २१ )

**शंका**—सन्निपात तीनों दोषों के किसी न किसी रूप में एकत्र होने को कहा जाता है। पर यहाँ यह शंका होती है कि तीनों दोष परस्पर में विरुद्ध गुण वाले हैं तो तीनों का एक साथ इकट्ठा रहना कैसे सम्भव है ? जैसे कि विरुद्ध गुण वाली अग्नि और जल का संयोग एक साथ नहीं सम्भव होता है। इस शंका का निराकरण **चक्रपाणि** मतानुसार निम्नलिखित रूप में दिया जा रहा है।

**समाधान**—किन्हीं विरुद्ध भावों के संयोग की कल्पना नहीं होगी यह बात देख कर नहीं कही जा सकती है पर उन दोनों के कार्यों से इसका ज्ञान किया जाता है। जैसे जल और अग्नि अलग-अलग भिन्न हैं और दोनों का संयोग सम्भव नहीं है फिर भी पंचमहाभूत से जब सृष्टि की उत्पत्ति होती है तो उस वक्त विरुद्ध होते हुये भी एक साथ रहते हैं तथा अग्नि और जल प्रधान होकर अम्ल रस की उत्पत्ति करते है। यह प्रत्यक्ष गोचर है अतः कल्पनामात्र से विरोध की कल्पना न कर

---

१. 'वेपयत्यथ मानवम्' यो.।

उनके संयोग से कार्यों की उत्पत्ति देख कर एक साथ रहना निश्चित किया जाना है। यदि यह मान लिया जाय कि विरुद्ध गुण वाले दोषों का भी आपस में कोई विरोध नहीं होता है और वे एक साथ रह सकते हैं तो—'विरुद्धगुणसन्निपाते हि भूयसाऽल्पमवजीयते' ( वि. अ. १ ) तथा—'ह्रासहेतुर्विशेषश्च' ( सू. अ. १ ) इत्यादि ये वचन निरर्थक हो जायगें। क्योंकि विरुद्ध भी अनुकूल है तो वह अल्प को कैसे जीतेगा और विशेष ( विरुद्ध ) से हानि भी नहीं हो सकती है। इसका समाधान यह है कि कहीं-कहीं दोष अपने प्रभाव से वृद्ध होने पर भी मेल खा जाते हैं और एक साथ रहते हैं पर सभी जगह नहीं। यह 'विरुद्धगुणसन्निपाते' और 'ह्रासहेतुर्विशेषश्च' यह दोनों वचन स्वभाव से अधिक सामान्य स्थल के लिये हैं। जहाँ औषधि या दोष, प्रभाव से काम करते हैं वहाँ इन वचनों का विरोध होता है। जैसे—

त्रिदोष को कुपित करने वाले बड़हर में गुण सम दोष को बढ़ाते हैं किन्तु वृद्ध होने से दोष को निकालते नहीं क्योंकि उसका प्रभाव है कि वह त्रिदोष को बढ़ावे। तथा आँवला, अम्ल होने से वात को दूर करता है और मधुर, शीत होने से पित्त को दूर करता है, कटु-तिक्त होने से कफ को दूर करता है। परन्तु बड़हर में अम्ल रस कषाय और शैत्य से दबा रहता है इसलिये वात को दूर नहीं करता और बड़हर का माधुर्य और शैत्य गुण अम्ल रस से 'दबा रहता है, इसलिये पित्त की शान्ति नहीं करता। इस तरह यह देखा गया है कि दोष और द्रव्यों की प्रभाव से कारणता होती है अतः वातादि दोष परस्पर वृद्ध होते हुये भी प्रभाव से एकत्र होकर, मनुष्यों के अदृष्ट के वश एक साथ अविरोधी रूप से रहते हैं। इसीलिये कहा है—'विरुद्धैरपि न त्वेते गुणैर्घ्नन्ति परस्परम्। दोषाः सहजसात्म्यत्वाद्घोरं विषमहीनिव ॥' ( चि. अ. २६ )। तथा—'दैवाद्दोषस्वभावाद्वा दोषाणां सान्निपातिके। विरुद्धैश्च गुणैः कश्चिन्नोपघातः परस्परम् ॥' इससे यह भी शंका दूर हो जाती है, जो कि यह कहते हैं कि जिस प्रकार जन्म से ही वातादि दोष एक साथ रहते हैं अतः उनका विरोध नहीं होता है इसी प्रकार जन्म से ही वातादि दोष और रस-रक्तादि धातुयें एक साथ रहती हैं तो वातादि दोषों से इनका नाश या वृद्धि रूप विगुणता नहीं होनी चाहिये, क्योंकि अपने विशेष प्रभाव से विरुद्ध होते हुये वातादि दोष एक साथ रहते हैं। पर दोष रसरक्तादि धातुओं को दूषित करते हैं और उनके विरुद्ध होते हैं। उपर्युक्त विमर्श का अधिकांश भाग **चक्रपाणि**-सम्मत है।

**वातादीनां रसादीनां मलानामोजसस्तथा। क्षयास्तत्रानिलादीनामुक्तं संक्षीणलक्षणम् ॥**

## ( ४ ) अठारह प्रकार के क्षय

### ( Eighteen Type of Kshaya )

१८ प्रकार के क्षय — वात, पित्त, कफ ३ दोषों का क्षय, रसादि ७ धातुओं का क्षय, रसादि सात धातुओं के ७ मलों का क्षय और १ ओज का क्षय, ये १८ प्रकार के क्षय होते हैं। इनमें वात, पित्त, कफ ३ दोषों के क्षय के लक्षण पहले ही बतला दिये गये हैं ॥ ६३ ॥

*** घट्टते सहते शब्दं नोच्चैर्द्रवति शूल्यते[1]। हृदयं ताम्यति स्वल्पचेष्टस्यापि रसक्षये ॥६४॥**

**( ४ )** रसक्षय के लक्षण — रस के क्षीण होने पर थोड़ी चेष्टा करने पर भी मनुष्य को ऐसा अनुभव होता है कि हमारे हृदय को कोई हिला रहा है। वह व्यक्ति ऊंचे शब्दों को सह नहीं सकता है ( जहाँ शोर गुल होता है वहाँ रहना या जाने में उसे कष्ट का अनुभव होता है ),

१. 'दूयते' इति पा.।

उसके हृदय में घबड़ाहट अर्थात् धक्-धक् ( Palpitation ) होने लगता है और हृदय में खिंचावट की तरह वेदना होती है और थकावट का अनुभव होता है ॥ ६४ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने रस धातुओं के क्षय होने पर 'रसक्षये हृत्पीडा कम्पशोषौ शून्यता तृष्णा च' ( सु. सू. अ. १५ ) कहा है।

*** परुषा स्फुटिता म्लाना त्वग्रूक्षा रक्तसंक्षये।**

( ५ ) रक्तक्षय के लक्षण — रक्त के क्षय हो जाने पर त्वचा कठोर, फटी हुई, मुर्झाई और रूक्ष हो जाती है।

*** मांसक्षये विशेषेण स्फिग्ग्रीवोदरशुष्कता ॥ ६५ ॥**

( ६ ) मांसक्षय के लक्षण — मांस के क्षय होने पर चूतड़, गर्दन और उदर में विशेष रूप से शुष्कता आ जाती है ॥ ६५ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने मांसक्षय होने पर नितम्ब, गण्डस्थल, ओष्ठ, मूत्रेन्द्रिय, ऊरु, वक्षस्थल, कक्षा, पिण्डिका, उदर, ग्रीवा में शुष्कता तथा शरीर में रूक्षता, सूई चुभोने सी पीड़ा, गात्र में अवसाद और धमनी में शिथिलता आ जाती है ऐसा बताया है। यथा—'मांसक्षये स्फिग्गण्डोष्ठोपस्थोरुवक्ष-कक्षापिण्डिकोदरग्रीवाशुष्कता रौक्ष्यतोदौ गात्राणां सदनं धमनीशैथिल्यं च।' ( सु. सू. अ. १५ ) और वाग्भट ने इन्द्रियों में ग्लानि, सन्धियों में वेदना यह अधिक लक्षण बताया है यथा—'मांसेऽ-क्षग्लानिगण्डस्फिक्शुष्कतासन्धिवेदनाः ( अ. हृ. अ. ११ )।

*** संधीनां स्फुटनं ग्लानिरक्ष्णोरायास एव च। लक्षणं मेदसि क्षीणे तनुत्वं चोदरस्य च ॥**

( ७ ) मेदःक्षय के लक्षण — सन्धियाँ में स्फुटन अर्थात् नेत्रों में ग्लानि, शरीर में थकावट और उदर का पतला होना यह लक्षण मेद के क्षय में होते हैं ॥ ६६ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने मेद के क्षय होने पर प्लीहा का बढ़ना, सन्धियों में शून्यता, शरीर में रूक्षता और अधिक मेदा वाले पशुओं के मांस खाने की इच्छा होती है—यह बताया है जैसे—'मेदःक्षये प्लीहाभिवृद्धिः सन्धिशून्यता, रौक्ष्यं, मेदुरमांसप्रार्थना च।' ( सू. अ. १५ )। वाग्भट ने मेद के क्षय होने पर कटि में शून्यता, प्लीहा की वृद्धि और अंगों में कृशता का होना बताया है यथा—'मेदसि स्वपनं कट्याः प्लीह्नो वृद्धिः कृशाङ्गता।' ( अ. हृ. अ. ११ )। वृद्ध वाग्भट ने—प्लीहा का बढ़ना, कटि में शून्यता, सन्धियोंमें शून्यता, अंगों में रूक्षता, कृशता, श्रम, शोष और मेदा वाले पशुओं के मांस खाने की इच्छा होती है—यह बताया है। यथा—'प्लीहाभिवृद्धिकटिस्वापसन्धिशून्य-ताङ्गरौक्ष्यकार्श्यश्रमशोषमेदुरमांसाभिलाषैर्मांसक्षयोक्तैश्च मेदः।' ( अ. सं. सू. अ. १९ )।

*** केशलोमनखश्मश्रुद्विजप्रपतनं श्रमः। ज्ञेयमस्थिक्षये लिङ्गं संधिशैथिल्यमेव च ॥ ६७ ॥**

( ८ ) अस्थिक्षय के लक्षण — अस्थि के क्षय होने पर केश, लोम, नख, दाढ़ी, दांत गिर जाते हैं, शरीर में थकावट सन्धियों में शिथिलता का होना ये लक्षण अस्थिक्षय में होते हैं ॥ ६७ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने अस्थि में तोद होना यह अधिक लक्षण बताया है यथा—'दन्तनखरोम-केशशातनरौक्ष्यपारुष्यसन्धिशैथिल्यास्थितोदास्थिबद्धमांसाभिलाषैरस्थि।' ( अ. सू. अ. १९ )।

*** शीर्यन्त इव चास्थीनि दुर्बलानि लघूनि च। प्रततं वातरोगीणि क्षीणे मज्जनि देहिनाम् ॥**

( ९ ) मज्जा क्षय के लक्षण — मज्जा के क्षय होने पर अस्थियाँ कट कर गिर रही हैं ऐसा अनुभव होता है और अस्थियाँ दुर्बल और हलकी हो जाती हैं। और वह मनुष्य वात रोग से सर्वदा पीडित रहता है ॥ ६८ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने मज्जा के क्षीण होने पर अस्थियों में छिद्र, भ्रम और आँख के सामने सदा अंधकार बना रहता है ऐसा बताया है यथा—'अस्थ्नां मज्जनि सौषिर्यं भ्रमस्तिमिरदर्शनम् ॥'

( अ. हृ. सू. अ. ११ )। सुश्रुत ने मज्जा के क्षय होने पर शुक्र की कमी, गांठों में वेदना, अस्थि में में तोद और अस्थियों में शून्यता होती है—यह बताया है। यथा—'मज्जक्षयेऽल्पशुक्रता पर्वभेदोऽस्थिनिस्तोदोऽस्थिशून्यता च।' ( सु. सू. अ. १५ )।

**॥ दौर्बल्यं मुखशोषश्च पाण्डुत्वं सदनं श्रमः[1]। क्लैब्यं शुक्राविसर्गश्च क्षीणशुक्रस्य लक्षणम् ॥**

**( १० )** शुक्रक्षय के लक्षण — शुक्र के क्षय होने पर व्यक्ति में दुर्बलता, मुख का सूखना, शरीर में पीलापन, शरीर में अवसाद, थकावट, नपुंसकता और मैथुन के समय शुक्र नहीं निकलना अथवा थोड़ा निकलना, ये लक्षण होते हैं ॥ ६९ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने शुक्र का देर से निकलना और शुक्र में रक्त मिला हुआ निकलना, अण्डकोष में और गुप्तेन्द्रिय में सूई चुभोने सी पीड़ा का होना तथा मूत्र इन्द्रिय से धूम निकल रहा है ऐसा अनुभव होना ये लक्षण बताये है। यथा—'शुक्रे चिरात् प्रसिच्येत शुक्रं शोणितमेव वा। तोदोऽत्यर्थं वृषणयोर्मेढ्रं धूमायतीव च॥' ( अ. हृ. सू. ११ )। सुश्रुत ने शुक्र के क्षय होने पर अण्डकोष तथा मूत्रेन्द्रिय में वेदना, मैथुन में असमर्थता अथवा अधिक देर से शुक्र का निकलना और जब शुक्र निकले तो उसमें कुछ रक्त का भी अंश निकलना-यह लक्षण बताया है यथा—'शुक्रक्षये मेढ्रवृषणवेदना अशक्तिर्मैथुने चिराद्वा प्रसेकः, प्रसेके चाल्परक्तशुक्रदर्शनम्।' ( सु. सू. अ. १५ )।

**॥ क्षीणे शकृति चान्त्राणि पीडयन्निव मारुतः। रूक्षस्योन्नमयन् कुक्षिं तिर्यगूर्ध्वं च गच्छति ॥**

**( ११ )** पुरीषक्षय के लक्षण — पुरीष के क्षय हो जाने पर शरीर में रूक्षता हो जाती है। उस रूक्ष पुरुष की अतड़ियों को पीड़ित करती हुई वायु उदर को टेढ़ा कर देती या ऊपर को उठा देती है और उदर में तिरछे और ऊपर को चलती रहती है ॥ ७० ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि मल के क्षय हो जाने पर आंतों में ऐंठन और उदर में आध्मान और बार-बार उदर भीतर से बाहर की ओर उठता रहता है और वायु इधर-उधर घूमी करती है वाग्भट ने, शब्द के साथ वायु अतड़ियों में ऐंठन करती है और उदर में ऊपर चलती हुई हृदय और पार्श्व में अधिक वेदना करती है, ऐसा बताया है, यथा—'पुरीषे वायुरन्त्राणि सशब्दो वेष्टयन्निव। कुक्षौ भ्रमति यात्यूर्ध्वं हृत्पार्श्वे पीडयन् भृशम्॥' ( अ. हृ. सू. अ. ११ ) सुश्रुत ने भी इन्हीं लक्षणों को अपने यहाँ लिखा है, यथा—'पुरीषक्षये हृदयपार्श्वपीडा सशब्दस्य च वायोरूर्ध्वगमनं कुक्षिसञ्चारणम्।' ( सु. सू. अ. १५ )

**॥ मूत्रक्षये मूत्रकृच्छ्रं मूत्रवैवर्ण्यमेव च। पिपासा बाधते चास्य मुखं च परिशुष्यति ॥७१॥**

**( १२ )** मूत्रक्षय के लक्षण — मूत्र के क्षय होने पर मूत्र कष्ट से आता है, मूत्र का रंग बदल जाता है। रोगी अधिक प्यासा रहता है तथा उसका मुख सूखा रहता है ॥ ७१ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने दो लक्षण अधिक बताये हैं प्रथम तो यह है कि मूत्र का कम होना तथा दूसरा मूत्र में रक्त का आना। यथा—'मूत्रेऽल्पं मूत्रयेत्कृच्छ्राद्विवर्णं सास्रमेव वा।' ( अ. हृ. सू. अ. ११ ) सुश्रुत ने बताया है कि—मूत्रक्षय होने पर बस्ति में वेदना तथा मूत्र कम होना है, यथा—'मूत्रक्षये बस्तितोदोऽल्पमूत्रता च।' ( सु. सू. अ. १५ )

**॥ मलायनानि चान्यानि शून्यानि च लघूनि च। विशुष्काणि च लक्ष्यन्ते यथास्वं मलसंक्षये ॥**

**( १३, १४, १५, १६, १७ )** नाक, कान, नेत्र, मुख तथा लोमकूप के ( पञ्चेन्द्रियाधिष्ठान मल ) मलों की क्षीणता के लक्षण — भिन्न-भिन्न स्थानों के क्षय होने पर जितने मल के स्थान हैं वे सब

---

१. 'भ्रमः' ग.।

अपने-अपने मल के क्षय होने पर शून्य, लघु और शुष्क हो जाते हैं। इसी तरह मूत्र और मल के क्षय होने पर मलाशय और मूत्राशय में शून्यता, लघुता और शुष्कता हो जाती है ॥ ७२ ॥

**विमर्श**—यहाँ मलायन से मूत्रमार्ग तथा मलमार्ग इन दोनों को छोड़ कर अन्य मल का मार्ग लिया गया है क्योंकि इसके पूर्व मूत्रक्षय और मलक्षय का लक्षण बतलाया गया है। वाग्भट ने मलों के क्षय में स्वेद-क्षय का भी लक्षण बतलाया है, जैसे—स्वेदे रोमच्युतिः स्तब्धरोमता-स्फुटनं त्वचः।' ( अ. हृ. सू. अ. ११ ) और इसके उपरान्त सामान्यतः प्रत्येक मलों के क्षय होने पर होने वाले लक्षणों तथा चिकित्सा पर प्रकाश डाला है, यथा—'मलानामतिसूक्ष्माणां दुर्लक्ष्यं लक्षयेत् क्षयम्। स्वमलायनसंशोष-नोदशून्यत्वलाघवैः॥ दोषादीनां यथास्वं च विद्याद्-वृद्धिक्षयौ भिषक्। क्षयेण विपरीतानां गुणानां वर्धनेन च॥ वृद्धिं मलानां सङ्गाच्च क्षयं चाति विसर्गतः। मलोचितत्वाद्देहस्य क्षयो वृद्धेस्तु पीडनः॥ तत्रास्थनि स्थितो वायुः, पित्तं तु स्वेदरक्तयोः। श्लेष्मा शेषेषु, तेनैषामाश्रयाश्रयिणां मिथः॥ यदेकस्य तदन्यस्य वर्धनक्षपणौषधम्। अस्थिमारुतयो-र्नैवं, प्रायो वृद्धिर्हि तर्पणात्॥ श्लेष्मणाऽनुगता तस्मात् सङ्क्षयस्तद्विपर्ययात्। वायुनाऽनुगतोऽस्माच्च वृद्धिक्षयसमुद्भवान्॥ विकारान् साधयेच्छीघ्रं क्रमाल्लङ्घनबृंहणैः। वायोरन्यत्र, तज्जांस्तु तैरेवो-त्क्रमयोजितैः। विशेषाद्रक्तवृद्ध्युत्थान् रक्तस्रुतिविरेचनैः। मांसवृद्धिभवान् रोगान् शस्त्रक्षाराग्नि-कर्मभिः॥ स्थौल्यकार्श्योपचारेण मेदोजानस्थिसङ्क्षयात्। जातान् क्षीरघृतैस्तिक्तसंयुतैर्बस्तिभिस्तथा॥ ( मज्जशुक्रोद्भवान् रोगान् भोजनैः स्वादुतिक्तकैः। वृद्धं शुक्रं व्यवायाद्यैर्यच्चान्यच्छुक्रशोषिकम्॥ प्रत्यनीकौषधं मज्जशुक्रवृद्धिक्षये हितम्। ) विड्वृद्धिजानतीसार-क्रियया, विट्क्षयोद्भवान्। मेषाज-मध्यकुल्माष-यवमाषद्वयादिभिः॥ मूत्रवृद्धिक्षयोत्थांश्च मेहकृच्छ्रचिकित्सया व्यायामाभ्यञ्जनस्वेद-मद्यैः स्वेदक्षयोद्भवान्॥ स्वस्थानस्थस्य कायाग्नेरंशा धातुषु संश्रिताः। तेषां सादातिदीप्तिभ्यां धातुवृद्धिक्षयोद्भवः॥ पूर्वो धातुः परं कुर्याद्वृद्धः क्षीणश्च तद्विधम्। दोषा दुष्टा रसैर्धातून् दूषयन्त्यु-भये मलान्॥' मलायन किसे कहते हैं—इसे स्पष्ट रूप से निर्देश किया है, यथा—'अधो द्वे, सप्त शिरसि, खानि स्वेदवहानि च। मला मलायनानि स्युर्यथास्वं तेष्वतो गदाः॥' (अ. हृ. सू. अ. ११ )

**❀ बिभेति दुर्बलोऽभीक्ष्णं ध्यायति व्यथितेन्द्रियः। दुश्छायो दुर्मना रूक्षः क्षामश्चैवौजसः क्षये॥**

**( १८ )** ओजः क्षय के लक्षण — ओज के क्षय हो जाने पर मनुष्य भयभीत रहता है, बार-बार चिन्ता करता है, उसकी इन्द्रियाँ पीड़ित रहती हैं, उसके शरीर का वर्ण बदल जाता है, उसका मन दुर्बल हो जाता है, वह रूक्ष और कृश हो जाता है ॥ ७३ ॥

**विमर्श**—यहाँ ओज के क्षय होने पर जो लक्षण होते हैं उसका सामन्यतः प्रतिपादन किया गया है, सुश्रुत में लक्षणों के आधार पर इसके तीन भेद किये हैं—( १ ) विस्रंस, ( २ ) व्यापद्, ( ३ ) क्षय। विस्रंस में सन्धियों में शिथिलता, शरीर में अवसाद, दोषों का अपने स्थान से च्युत होना, किसी भी कार्य करने में असमर्थता ये लक्षण होते हैं। व्यापद् में—शरीर में जकड़ाहट, भारीपन, वातजन्य शोथ, शरीर के वर्ण (रूप) में परिवर्तन, ग्लानि और तन्द्रा होती है। क्षय में—मूर्च्छा, मांस का क्षय अर्थात् कृशता, मोह, प्रलाप और मृत्यु हो जाती है, यथा—'तस्य विस्रंसो व्यापत् क्षय इति लिङ्गानि व्यापन्नस्य भवन्ति। संधिविश्लेषो गात्राणां सदनं दोषच्यवनं क्रियासन्नि-रोधश्च विस्रंसे, स्तब्धगुरुगात्रता वातशोफो वर्णभेदो ग्लानिस्तन्द्रा निद्रा च व्यापन्ने, मूर्च्छा मांसक्षयो मोहः प्रलापो मरणमिति च क्षये॥ ( सु. सू. अ. १५ )। ये लक्षण क्रमशः क्षीण होने पर होते हैं।

ओज शरीर में दो प्रकार का होता है एक पर, दूसरा अपर। पर ओज आठ बिन्दु होता है और उसका स्थान हृदय होता है, अपर ओज अंजलि मात्र होता है और वह सारे शरीर में होता है। यह लक्षण अपर ओज के क्षय होने पर ही होता है। पर ओज के क्षय होने पर तो

शीघ्र ही मृत्यु हो जाती है। यथा—'येनौजसा वर्तयन्ति प्रीणिताः सर्वजन्तवः। यद्दते सर्वभूतानां जीवितं नावतिष्ठते॥ यत् सारमादौ गर्भस्य यत्तद्गर्भरसाद्रसः। संवर्तमानं हृदयं समाविशति यत् पुरा॥ यस्य नाशात्तु नाशोऽस्ति धारि यद्धृदयाश्रितम्। यच्छरीररसस्नेहः प्राणा यत्र प्रतिष्ठिताः॥' (च. सू. अ. ३०)। सुश्रुत ने ओज का ही वर्णन इस प्रकार किया है —'देहः सावयवस्तेन व्याप्तो भवति देहिनः। तदभावाच्च शीर्यन्ते शरीराणि शरीरिणाम्॥' (सु. सू. अ. १५) सुश्रुत ने यह वर्णन अपर ओज का किया है। उन्होंने साफ लिखा है कि इस ओज से अवयव के साथ सारा शरीर व्याप्त रहता है और इसी का मान वाग्भट ने—'पृथक् च प्रसृतं प्रोक्तमोजो-मस्तिष्करेतसाम्।' (अ. हृ. शा. अ. ३)। अतः सुश्रुत का तीन लक्षण और सामान्यतः चरक का एक लक्षण, अपर ओज के क्षय का ही समझना चाहिये और इसका विशेष वर्णन तीसवें अध्याय के ओज सम्बन्धी विमर्श में किया गया है। इसको वहीं देखें।

**% हृदि तिष्ठति यच्छुद्धं[1] रक्तमीषत्सपीतकम्। ओजः शरीरे संख्यातं तन्नाशान्ना विनश्यति॥**

ओज का लक्षण — कुछ रक्त और कुछ पीला जो शुद्ध (श्वेतवर्ण का) हृदय में रहता है। वह शरीर में ओज कहा जाता है उसके नाश से मनुष्य का नाश हो जाता है॥ ७४॥

**विमर्श**—वाग्भट ने ओज का लक्षण—'ओजस्तु तेजो धातूनां शुक्रान्तानां परं स्मृतम्। हृदय-स्थमपि व्यापि देहस्थितिनिबन्धनम्॥ स्निग्धं सोमात्मकं शुद्धमीषल्लोहितपीतकम्। यन्नाशे नियतं नाशो यस्मिंस्तिष्ठति तिष्ठति॥ निष्पद्यन्ते यतो भावा विविधा देहसंश्रयाः।' (अ. हृ. सू. अ. ११) बताया है। सुश्रुत ने भी 'रसादिशुक्रान्तानां धातुनां परं तेजः तत्खल्वोजः तदेव बलमित्युच्यते। तथा—'ओजः सोमात्मकं स्निग्धं शुक्लं शीतं स्थिरं परम्। विविक्तं मृदु मृत्स्नं च प्राणायतनमुत्तमम्॥' (सु. सू. अ. १५)। आचार्य ने चिकित्सा स्थान २४ वें अध्याय में ओज का विशेष लक्षण दशगुण का होना बताया है जैसा कि—'गुरु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं मधुरं स्थिरम्। प्रसन्नं पिच्छिलं श्लक्ष्ण-मोजो दशगुणं स्मृतम्॥' आजकल लोग ओज को शरीर के Natural Resistance से सम्बद्ध करने लगे हैं।

**%प्रथमं जायते ह्योजः शरीरेऽस्मिञ्छरीरिणाम्। सर्पिर्वर्णं[2] मधुरसं लाजगन्धि प्रजायते॥७५॥**

ओज की उत्पत्ति शरीर में कैसे होती है? — इस पर आचार्य ने बताया है कि मनुष्यों के शरीर में प्रथम ओज की उत्पत्ति होती है और उसका वर्ण घृत के सदृश, रस मधु के समान और गन्ध धान के लावा के सदृश होता है॥ ७५॥

**विमर्श**—यहाँ प्रथम शरीर का तात्पर्य गर्भ से होता है अर्थात् गर्भ में ही ओज की उत्पत्ति होती है और बाद में रसादि शुक्रान्त सात धातुओं के सार से इसकी उत्पत्ति होती है। तात्पर्य यह है कि ओज के न रहने पर शरीर की स्थिति भी नहीं होती है। गर्भावस्था में भी यदि ओज नहीं रहेगा तो गर्भ की स्थिति नहीं होगी पर जन्मोत्तर शारीरिक ओज का स्वरूप गर्भावस्था कालिक ओज से भिन्न होता है क्योंकि 'ईषद् रक्तं सपीतकम्' यह ओज का लक्षण बतलाया है और गर्भावस्थाकालिक 'सर्पिर्वर्णं मधुरसं लाजगन्धि' से दोनों का भेद स्पष्ट किया है।

**(भ्रमरैः फलपुष्पेभ्यो यथा संभ्रियते मधु। तद्वदोजः स्वकर्मभ्यो गुणैः संभ्रियते नृणाम्[3]॥१)**

ओजोत्पत्ति में उदाहरण — (जिस तरह भौंरे फल और फूलों से रसों को एकत्र कर मधु

---

१. 'यच्छुभ्रं' यो.। २. गङ्गाधरसंमतोऽयं पाठः।
३. योगीन्द्रनाथसेनसंमतोऽयं पाठः।

इकट्ठा करते हैं वैसे ही मनुष्य के शरीर में रहने वाले गुण अपने कर्मों द्वारा ओज को एकत्रित करते हैं ॥ १ ॥ )

**विमर्श**—यह श्लोक क्षेपक का है पर चक्रपाणि ने इसे अपने यहाँ माना है। तात्पर्य यह है कि जिस भाँति फूल एवं फलों के सार को लेकर शहद की मक्खियाँ शहद का निर्माण करती हैं उसी भाँति मनुष्य जब आहार लेता है तो उसका पाचन होता है और जिसके परिणाम-स्वरूप सार भाग रस और मल भाग किट्ट होता है। और इसके बाद जब धातुओं का पाक होता है तो उसके तीन भाग होते हैं, १ प्रसाद, २ किट्ट, ३ सार, रस का प्रसाद रक्त, किट्ट कफ और सार ओज इसी प्रकार सात धातुओं का सार ओज होता है जो निम्न कोष्ठक से स्पष्ट हो जाता है। अन्न के पचने पर सार भाग रस और किट्ट भाग विट् और मूत्र होता हैं।

| धातु | किट्ट | प्रसाद | सार |
|---|---|---|---|
| रस | कफ | रक्त | ओज |
| रक्त | पित्त | मांस | ,, |
| मांस | छिद्रों का मल (कान, आँख, नाक मुख, मूत्रेन्द्रिय का मल) | मेद | ,, |
| मेद | स्वेद | अस्थि | ,, |
| अस्थि | केश, रोम, नख | मज्जा | ,, |
| मज्जा | नेत्र का मल, नेत्र एवं त्वचा में स्निग्धता | शुक्र | ,, |

इस प्रकार सभी धातुओं के सार से ओज का चयन शरीराग्नि द्वारा होता है। शुक्र में मल नहीं होता है न उसका प्रसाद ही होताहै। अतः उसकी गणना नहीं की गई है। यही तात्पर्य सुश्रुत का भी है। यथा—'रसादीनां शुक्रान्तानां धातूनां यत् परं तेजस्तत्खल्वोजः।' ( सु. १५ ) कुछ लोग ओज के—'गुरु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं मधुरं स्थिरम्। प्रसन्नं पिच्छिलं श्लक्ष्णमोजो दशगुणं स्मृतम्॥' इन दस गुणों के अनुसार आहार द्रव्यों के और इन्हीं के समान विहार का सेवन करने से ओज की वृद्धि होती है—ऐसा बतलाते हैं। पर यह कहना उचित नहीं है क्योंकि किसी भी प्रकार आहार का सेवन किया जाय तो उससे ओज का निर्माण अवश्य ही होगा, हाँ यह बात अवश्य है कि वह आहार-विहार शरीर के लिये अनुकूल हो।

**व्यायामोऽनशनं चिन्ता रूक्षाल्पप्रमिताशनम्। वातातपौ भयं शोको रूक्षपानं प्रजागरः॥**
**कफशोणितशुक्राणां मलानां चाति[1]वर्तनम्। कालो भूतोपघातश्च ज्ञातव्याः क्षयहेतवः॥**

क्षयों के सामान्य कारण — अधिक व्यायाम, अनशन, अधिक चिन्ता, अधिक रूक्ष और अल्प भोजन, प्रमित भोजन करना, तीव्र हवा और धूप में बैठना, भय, शोक, रूक्ष, मदिरा आदि का पान, रात्रि जागरण, कफ, रक्त, शुक्र और मलों का अधिक मात्रा में निकलना, और काल ( वृद्धावस्था ), आदान काल, भूतोपघात ( प्रेत आदि की बाधा ) आदि ओजःक्षय में कारण जानना चाहिए ॥ ७६-७७ ॥

**❀ गुरुस्निग्धाम्ललव[2]णा न्यतिमात्रं समश्नताम्। नवमन्नं च पानं च निद्रामास्यासुखानि च॥**
**त्यक्तव्यायामचिन्तानां संशोधनमकुर्वताम्। श्लेष्मा पित्तं च मेदश्च मांसं चातिप्रवर्धते॥**
**तैरावृतगतिर्वायुरोज आदाय गच्छ[3]ति। यदा बस्ति तदा कृच्छ्रो मधुमेहः प्रवर्तते॥ ८०॥**

---

१. 'अतिवर्तनमोक्षणम्' ग.।

२. 'लवणान्यतिमात्रं निषेविणाम्' ग. 'लवणं भजतामतिमात्रशः' इति पा.।

३. 'तैराहृतः प्रसादं च गृहीत्वा याति मारुतः' यो.।

**समारुतस्य पित्तस्य कफस्य च मुहुर्मुहुः। दर्शयत्याकृतिं गत्वा क्षयमाप्याय्यते पुनः ॥८१॥**

## ( ५ ) सप्त पिडका वर्णन

## ( Seven Inflammatory Swellings )

मधुमेह-विषयक निदान और सम्प्राप्ति — गुरु और स्निग्ध द्रव्य एवं अम्ल और लवण रस का अतिमात्रा में सेवन, नूतन अन्न और पान का सेवन, अधिक निद्रा-सेवन, अधिक देर तक गद्देदार बिस्तरे पर बैठना, व्यायाम न करना, किसी भी प्रकार की चिन्ता ( विचार ) न करना, यथासमय वमन और विरेचन आदि संशोधनों को न करना, इन सभी कारणों से शरीर में कफ, पित्त, मेद और मांस की वृद्धि अधिक रूप में हो जाती है। इनके बढ़ने से रुकी हुई वायु कुपित हो ओज को लेकर जब मूत्राशय में प्रविष्ट करती है, तब कष्टकारी मधुमेह की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार वह मधुमेह वात, पित्त और कफ के लक्षणों को बार-बार शरीर में दिखाता है और बार-बार क्षय होकर बार-बार बढ़ जाया करता है ॥ ७८-८१ ॥

**विमर्श**—मधुमेह का प्रधान कारण वायु है। इसका प्रकोप धातुक्षय तथा अन्य दोषों के आवरण से हो सकता है। प्रमेह से शरीर की पोषक धातुओं का क्षय होता है। इस प्रकार पैत्तिक या कफज मेहों की उपेक्षा करने से धातुयें अत्यधिक क्षीण हो जाती हैं जिससे वायु प्रकुपित होकर मधुमेह को उत्पन्न करती है। आधुनिक विद्वान् मधुमेह को प्राङ्गोदीयों ( Carbohydrates ) के समवर्त की विकृति का परिणाम मानते हैं, इसका वर्णन पीछे हो चुका है। वस्तुतः यह रोग वृद्धावस्था में जब कि सब धातुयें क्षीण होने लगती हैं, उत्पन्न होता है। साधारणतया सभी मेह त्रिदोषज होते हैं। यदि वायु स्वकारणों से प्रकुपित होती है तो वातिक लक्षण प्रधानरूप में मिलेंगे। यदि वह किसी दोष से आवृत है तो उस दोष के लक्षणों की अभिव्यक्ति भी होती है। यदि कफजमेह, मधुमेह में परिणत हुआ है तो कफजन्य लक्षण गौण हो जाते हैं, किन्तु कभी कभी उसके लक्षण भी व्यक्त हो जाते हैं और मधुमेह के लक्षण भी कम या अधिक होते रहते है। इस प्रकार बार बार आक्रमण होने से साध्य प्रमेह भी असाध्य हो जाते हैं। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि आवरणदोषजनित मधुमेह आरम्भ में साध्य भी हो सकता है। धातुक्षयजनित वात से उत्पन्न मधुमेह में वातिक लक्षण मात्र होते हैं और वह यदि स्वतन्त्ररूप से उत्पन्न है तो असाध्य ही होगा। अर्थात् कफज और पित्तज मेह जो क्रमशः साध्य या याप्य कहे जाते हैं उनकी उचित और समय पर चिकित्सा न करने पर वे मधुमेह में परिणत हो कर और कष्टसाध्य हो जाते हैं। किन्तु रोग के बार-बार आक्रमण होने पर वे असाध्य हो जाते हैं। तथा आवरणदोषजनित या उपेक्षित-प्रमेहजन्य मधुमेह कष्टसाध्य, किन्तु स्वतन्त्र वातकोपजन्य मधुमेह असाध्य होता है। वाग्भट ने मधुमेह में मूत्र को 'मधुसम' तथा शरीर को भी माधुर्य-गुणयुक्त बताया है। मधुसम शब्द से केवल मधुमेही के मूत्र की मधुरता, कषायता तथा रूक्षता का ही ग्रहण करना चाहिये उसकी घनता का नहीं; क्योंकि मधुमेही का मूत्र जलबहुल होता है। 'माधुर्याच्च तनोः'. वाग्भट के से तनु या शरीर के माधुर्य से रक्तगत शर्करा की वृद्धि समझनी चाहिये। इस रोग में रक्तगत–शर्करा-वृद्धि के साथ–साथ मूत्र द्वारा भी उसका उत्सर्ग होता है। शारीर क्रिया विज्ञान की दृष्टि से इसे मधुमेहयुक्त परम मधुमयता ( **Hyperglycaemia with glycosuria** ) कहते हैं। इक्षुमेह से इसका यही भेद है। मधुमेह ( **Diabetes Mellitus** ) में शरीर का मधुर होना या रक्तगत शर्करा का वृक्कदेहली–मर्यादा ( **Renal threshold** ) से अधिक होना आवश्यक है, जब कि इक्षुमेह में रक्तगत शर्करा की वृद्धि नहीं होती है।

मधुमेह प्राथमिक ( Primary ) तथा अन्य मेहों की उपेक्षा करने पर उपद्रवस्वरूप ( Secondary ) भी हो सकता है; क्योंकि सुश्रुत ने कहा है—

सर्व एव प्रमेहास्तु कालेनाप्रतिकारिणः । मधुमेहत्वमायान्ति तथाऽसाध्या भवन्ति हि ॥

मधुमेह को आजकल डायबिटीज मेलाइटस ( Diabetes mellitus ) कहते हैं। इसमें मूत्र के साथ ओज का क्षरण होता है। चरक मधुमेह को ओजोमेह भी कहते हैं। इस प्रकार जो लोग ओजोमेह में अल्ब्युमिन्यूरिया ( Albuminuria ) मानते हैं वह ठीक नहीं। इस रोग में निकलने वाला ओज मधुर स्वभाव होता है, इसीके लोभ से रोगी के मूत्र में चींटियां लगती हैं। आजकल इसे ग्लुकोज़ ( Glucose ) कहते हैं। प्राकृत अवस्था में मूत्र का सापेक्ष गुरुत्व ( Specific gravity ) १०१५ से १०२५ तक होती है। इस अवस्था में यह १०३० से अधिक हो जाती है। स्वस्थ मनुष्य के मूत्र में शर्करा नहीं रहती है। मूत्र में शर्करा की उपस्थिति का कारण जानने से पूर्व शरीर में प्राङ्गोदीय ( Carbohydrates ) के समवर्त ( Metabolism ) का ज्ञान कर लेना अनिवार्य है। इसलिये संक्षेप में उसका विवरण नीचे की पङ्क्तियों में किया जा रहा है।

प्राङ्गोदीय ( Carbohydrates ) आन्त्रिक पाचन के द्वारा मधुशर्करा ( Glucose ) के रूप में परिणत होकर शोषित हो जाता है और रक्तवाहिनियों द्वारा यकृत् में पहुंचकर ग्लाइकोजन के रूप में संचित हो जाता है। इसका कुछ भाग पेशियों में भी संचित होता है। आवश्यकता पड़ने पर पुनः यह ग्लाकोजिनेज नामक किण्व ( Enzyme ) के द्वारा ग्लूकोज के रूप में परिवर्तित होकर शरीर के काम में आता है। पेशियों को शक्ति प्रदान करने के निमित्त रक्त में भी यह एक निश्चित परिमाण में बना रहता है। अन्ततोगत्वा यह जल और कार्बन-डाइआक्साइड के रूप में परिणत हो जाता है। रक्त में साधारणतया इसकी मात्रा ०.०८ से ०.१८ प्रतिशत तक रहती है। शर्करावहुल पदार्थों के अधिक सेवन से इसकी मात्रा बढ़ती है तथा बन्द कर देने से घटती है। रक्त में आवश्यकता से अधिक शर्करा होने पर उसका संचय यकृत में ग्लाइकोजन के रूप में हो जाता है। जब यकृत् भी इससे परिपूर्ण हो जाता है तो ग्लूकोज मेद के रूप में परिवर्तित होकर शरीर की विभिन्न धातुओं में संचित हो जाता है। मूत्र में शर्करा की उपस्थिति का प्रधान कारण प्राङ्गोदीयों ( Carbohydrates ) के समवर्त्त की विकृति ही है। शर्करा रक्त से वृक्क द्वारा छन कर ही मूत्र में आती है। साधारणतया जब तक रक्त में १.८ प्रतिशत से कम शर्करा रहती है तब तक वृक्क उसे नहीं छानते। इसको वृक्क देहली मर्यादा ( Renal threshold ) कहते हैं। जिस अवस्था में शर्करा की प्रतिशत मात्रा वृक्क देहली मर्यादा को अतिक्रान्त कर जाती है तो वृक्क के द्वारा उसका क्षरण होने लगता है। कुछ रोगियों में वृक्क देहली मर्यादा ही स्वभाव से कम होती है तब इससे कम प्रतिशत प्रमाण में रहने पर भी उसका क्षरण हुआ करता है। इसे वृक्कज शर्करामेह ( Renel glycosuria ) कहते हैं। यह चिन्ताजनक स्थिति नहीं है। वृक्क के अतिरिक्त प्राङ्गोदीय ( Carbohydrates ) बहुल पदार्थों के अत्यधिक सेवन से वृक्क देहली मर्यादा ( Renal threshold ) का अतिक्रमण होने पर मूत्र में शर्करा की उपस्थिति मिलती है। इसे सन्तर्पणजन्य इक्षुमेह अथवा भोजनजन्य शर्करामेह ( Alimentary glycosuria ) कहते हैं। यह स्थिति भी चिन्ताजनक नहीं है; क्योंकि प्राङ्गोदीयों की मात्रा कम कर देने पर यह विकृति ठीक हो जाती है।

शर्करामेह का मुख्य कारण कुछ अन्तःस्रावी ग्रन्थियों ( Ductless glands ) के स्रावों की विकृति है। अग्न्याशय ( Pancrease ), चुल्लिकाग्रन्थि ( Thyroid ), अधिवृक्क ( Suprarenal ) तथा पीयूषग्रन्थि ( Pitutary body ) ये चार ग्रन्थियां प्राङ्गोदीय समवर्त ( Carbohydrate metabolism ) का नियन्त्रण करती हैं।

अग्न्याशय—इससे दो प्रकार के स्राव निकलते हैं। अग्न्याशयरस ( Pancreatic-juice ) इसका प्रथम स्राव है जो पच्यमानाशय ( Duodenum ) के पित्त के साथ मिलकर प्रधानतया वसा तथा भोजन के अन्य भागों का भी पाचन करता है। दूसरा अन्तःस्राव है जो रक्त प्रवाह में मिलकर क्रिया करता है। इसका क्रियाकारी तत्त्व मधुनिषूदिनी ( Insulin ) है। यह पेशियों द्वारा शर्करा का उपयोग तथा यकृत् के द्वारा इसका संचय कराता है। इसका अभाव या कमी होने पर पेशियां शर्करा का उपयोग नहीं कर सकतीं और न तो यकृत् में ही उसका संचय हो सकता है। परिणामस्वरूप रक्तगत शर्करा बढ़कर वृक्क देहली मर्यादा का अतिक्रमण करके मूत्र द्वारा उत्सृष्ट होने लगती है। यह चिन्ताजनक स्थिति है। इस अवस्था में वृक्क पूर्णतया स्वस्थ रहते हैं। शेष तीनों ग्रन्थियां मधुनिषूदिनी ( Insulin ) की क्रिया को रोकती हैं। इस प्रकार इन चारों ग्रन्थियों के अन्तःस्रावों की प्राकृत अवस्था शर्करा के परिवर्तनों का नियन्त्रण करती हैं। कभी कभी मधुनिषूदिनी की क्रिया बढ़ जाती है या अन्य तीन ग्रन्थियों की क्रिया घट जाती है तो रक्तगत शर्करा प्रकृत से भी कम हो जाती है जिसे उपमधुमयता ( Hypoglycaemia ) कहते हैं। यह भी चिन्ताजनक स्थिति है, यदि तुरन्त शीघ्रकारी उपायों द्वारा रक्तगत शर्करा की वृद्धि न की जाय तो रोगी के प्राण संकट में पड़ जाते हैं। यह स्थिति मधुनिषूदिनी लेने के पश्चात् तुरन्त ग्लुकोज न लेने पर भी देखी जाती है। इससे यह स्पष्ट है कि मधुमेह का प्रधान कारण अन्याशय का विकृत होना है। साधारण मधुमेह में भोजन के कुछ देर बाद तक रक्तगत शर्करा की मात्रा प्राकृत से अधिक रहती है और उसका मूत्र द्वारा क्षरण होता रहता है। किन्तु मधुमेह की तीव्र अवस्था में रक्तगत शर्करा सदा प्राकृतांश से कई गुना अधिक रहती है और उसका उत्सर्ग भी मूत्र द्वारा सर्वदा होता रहता है। इस प्रकार शर्करा समवर्त ( Metabolism ) का प्रभाव वसा और प्रोटीन पर भी पड़ता है। वसा-समवर्त में विकृति होने से अम्लोत्कर्ष ( Ketosis ) होता है जिससे रक्त की क्षारीयता प्राकृत से बहुत कम हो जाती है और रोगी में संन्यास सदृश लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं।

*** उपेक्षयाऽस्य जायन्ते[1] पिडकाः सप्त दारुणाः। मांसलेष्ववकाशेषु मर्मस्वपि च संधिषु॥८२॥**
**शराविका कच्छपिका जालिनी सर्षपी तथा। अलजी विनताख्या च विद्रधी चेति सप्तमी॥**

प्रमेह-पिडकाओं की उत्पत्ति—मधुमेह की उपेक्षा करने से मांसल प्रदेशों में, मर्मस्थानों में एवं सन्धियों में सात प्रकार की कष्टदायक पिडकायें उत्पन्न हो जाती हैं जिनके क्रमशः नाम ये हैं १. शराविका, २. कच्छपिका, ३. जालिनी, ४. सर्षपी, ५. अलजी, ६. विनता और ७. विद्रधी॥ ८२-८३॥

**विमर्श**—प्रमेहरोग से पीडित मेदस्वी व्यक्तियों में पिडकायें अधिक उत्पन्न होती हैं। साधारणतया सभी प्रमेहों के उपद्रवस्वरूप पिडकायें उत्पन्न हो सकती हैं किन्तु मधुमेह, ( Diabetes mellitus ), इक्षुमेह ( Renal glycosuria ), वसामेह ( Lipuria ) और मज्जामेह ( Chyluria ) इस रोग के प्रमुख कारण हैं। इसके अतिरिक्त दुर्बलता करनेवाले ज्वर सदृशरोग भी इसके कारण हैं। अतएव चरक ने कहा है—'विना प्रमेहमप्येता जायन्ते दुष्टमेदसः'। पूयजनक स्तवक गोलाणु ( Staphylococcus ) इस रोग की उत्पत्ति के प्रधान कारण हैं। आजकल इस रोग को कार्वङ्कल ( Carbuncle ) कहते हैं। चरक ने पुत्रिणी, विदारिका तथा मसूरिका को न मानकर केवल सात प्रकार की ही पिडकाओं का वर्णन किया है किन्तु अन्य प्रकार की पिडकाओं की सम्भावना भी मानी है। 'तथाऽन्याः पिडकाः सन्ति'। भोज ने विनता को छोड़ दिया है और मसूरिका के स्थान पर कुलत्थिका कहा है। इस प्रकार केवल नव भेद ही माने हैं। इसका वर्णन तुलनात्मक रूप में निम्नलिखित रूप में दिया जा रहा है।

---

१. 'भवन्त्युपेक्षया तस्य' यो.।

### प्रमेह-पिडिका

| चरक | सुश्रुत | वाग्भट | भोज |
| --- | --- | --- | --- |
| १ शराविका | शराविका | शराविका | शराविका |
| २ कच्छपिका | कच्छपिका | कच्छपिका | कूर्मिका |
| ३ जालिनी | जालिनी | जालिनी | जालिनी |
| ४ सर्षपी | सर्षपी | सर्षपिका | सर्षपिका |
| ५ अलजी | अलजी | अलजी | अलजी |
| ६ विनता | विनता | विनता | — |
| ७ विद्रधि | विद्रधिका | विद्रधि | विद्रधि |
| ८ — | मसूरिका | मसूरिका | कुलत्थिका |
| ९ — | पुत्रिणी | पुत्रिणी | पुत्रिका |
| १० — | विदारिका | विदारिका | विदारी |

वस्तुतः Carbuncle एक ही व्याधि है किन्तु पिडकाओं की आकृति तथा कुछ लक्षण-भिन्नता के कारण इसके भेद किये गये हैं। चिकित्सा की दृष्टिसे इनमें विशेष अन्तर नहीं है। मांसल स्थान गुदा ( Perineum ) आदि मर्मस्थानों में ये प्रायः होती हैं। वस्तुतः जिस स्थान पर पोषण या रक्तसंवहन कम होता है वहीं यह पिडका पायी जाती है। इस प्रकार इस अवस्था को अधस्त्वक् धातुओं ( Subcutaneous tissues ) में होनेवाला स्थानीय कोथ या निर्जीवाङ्गता ( Localised gangrene ) कह सकते हैं। इसके लक्षण निम्नाङ्कित हैं—( १ ) मध्यम में एक बड़ी पिडका रहती है और उसके चारों ओर अनेक सच्छिद्र फुंसियां रहती हैं। इसका सादृश्य पुत्रिणी से किया जा सकता है। ( २ ) दाह, पीडा, रक्तिमा, स्पर्शासहता ( Tenderness ) जैसे व्रणशोथ के लक्षण मिलेंगे। ( ३ ) पीले चमकीले पूय का स्राव होता है। स्राव में पूयजनक स्तबक गोलाणु ( Staphylococcus ) भी मिलते हैं। ( ४ ) आक्षेप, प्रलाप सदृश विषमयता के लक्षण भी अभिव्यक्त हो जाते हैं।

**ॐ अन्तोन्नता मध्यनिम्ना श्यावा क्लेदरुगन्विता। शराविका स्यात् पिडका शरावाकृतिसंस्थिता॥**

**( १ )** शराविका का लक्षण — जिन पिडकाओं के अन्त ( किनारे ) का भाग ऊँचा हो, बीच के भाग में गड्डे के समान हो, जो वर्ण में श्याव तथा क्लेद और पीडा से युक्त हो तथा जो देखने में शराव के आकार की हों उन्हें शराविका कहा जाता है॥ ८४॥

**ॐ अवगाढार्तिनिस्तोदा महावास्तुपरिग्रहा। श्लक्ष्णा कच्छपपृष्ठाभा पिडका कच्छपी मता॥**

**( २ )** कच्छपिका का लक्षण — जिस पिडका में गहराई में वेदना, तोद ( सुई चुभोने की पीडा ) हो, जिसका वास्तु ( मूल ) बहुत बड़ा हो और जिसका परिग्रह ( घेरा ) दूर तक हो, जो स्पर्श करने में चिकनी हो और देखने में कछुये की पीठ के आकार की हो उसे कच्छपिका कहते हैं॥ ८५॥

**विमर्श**—कच्छपिका की तुलना Carbuncle के Induration से की जा सकती है।

**ॐ स्तब्धा सिराजालवती स्निग्धास्रावा महाशया। रुजानिस्तोदबहुला सूक्ष्मच्छिद्रा च जालिनी॥**

**( ३ )** जालिनी का लक्षण — जिस पिडका के चारों तरफ जकड़ाहट और शिराओं का जाल फैला हो, जिससे चिकना स्राव निकलता हो, जिसमें व्रण का आशय ( स्थान ) गहराई तक हो, वेदना और तोद अधिक हो और जिस में छोटे-छोटे अनेक छिद्र दिखाई पड़ें उसे जालिनी कहा जाता है॥ ८६॥

**विमर्श**—जालिनी की तुलना Carbuncle के Sieve-like-appearance से की जा सकती है।

**पिडका नातिमहती क्षिप्रपाका महारुजा। सर्षपी सर्षपाभाभिः पिडकाभिश्चिता भवेत्॥**

(४) सर्षपी का लक्षण — जो पिडिका बहुत बड़ी न हो और बहुत छोटी भी न हो, शीघ्र ही पकने वाली हो, वेदना अधिक हो, एक बड़ी पिडिका हो और उसके चारों तरफ सरसों के समान कान्ति वाली और स्वरूप वाली पीली-पीली पिडकायें व्याप्त हों तो उसे सर्षपी कहते हैं॥ ८७॥

**विमर्श**—सुश्रुत में निम्न रूप का वर्णन मिलता है, यथा—'गौरसर्षपसंस्थाना तत्प्रमाणा च सर्षपी'।

**दहति त्वचमुत्थाने तृष्णामोहज्वरप्रदा। विसर्पत्यनिशं दुःखाद्दहत्यग्निरिवालजी॥ ८८॥**[1]

(५) अलजी का लक्षण — जो पिडका उत्पन्न होने के स्थान में दाह उत्पन्न करती है, तृष्णा, मोह, ज्वर को देने वाली होती है और शीघ्र ही फैल जाती है, लगातार अग्नि से जलने के समान दुख देने वाली होती है, उस पिडका का नाम अलजी है॥ ८८॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इसका वर्ण रक्त और श्वेत बताया है यथा—'रक्तासिता स्फोटवती दारुणा त्वलजी भवेत्'। इन लक्षणों से यह पित्त प्रधान पिड़का प्रतीत होती है।

***अवगाढरुजाक्लेदा पृष्ठे वाऽप्युदरेऽपि वा। महती विनता नीला पिडका विनता मता॥८९॥**

(६) विनता के लक्षण — गम्भीर वेदना और क्लेद युक्त, पीठ में या उदर प्रदेश में होने वाली, बड़ी और बीच में गड्ढे वाली नील वर्ण की पिडका का नाम विनता है॥ ८९॥

***विद्रधिं द्विविधामाहुर्बाह्यामाभ्यन्तरीं तथा। बाह्या त्वक्स्नायुमांसोत्था कण्डराभा महारुजा॥**[2]

(७) विद्रधि पिडका के भेद—(क) बाह्यविद्रधि के लक्षण — विद्रधि नामक पिडका दो प्रकार की होती है, एक बाह्य तथा दूसरी आभ्यन्तर। बाह्य विद्रधि त्वचा, स्नायु और मांस में उत्पन्न होती है जो कण्डरा के समान और अत्यधिक वेदना वाली होती है॥ ९०॥

**विमर्श**—विद्रधि (Abscess) में जब मुख बन जाता है तो उसे व्रण (Ulcer) कहा जाता है। इसके लक्षण तथा सम्प्राप्ति आयुर्वेद में इस प्रकार बताई गई है—'त्वग्रक्तमांसमेदांसि प्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः। दोषाः शोफं शनैर्घोरं जनयन्त्युच्छ्रिता भृशम्॥ महामूलं रुजावन्तं वृत्तं चाप्यथवायतम्। तमाहुर्विद्रधिं धीराः...॥' (सु. नि. ९)। दोष जब त्वचा, मांस, स्नायु में कुपित होते हैं तो इसे बाह्य विद्रधि (External abscess) i कोष्ठ और (Appendx, Gall-bladder) इत्यादि स्थानों में कुपित होते हैं तो उसे आभ्यन्तर विद्रधि (Internal abcsess) कहते हैं। प्रायः मधुमेह में जो पिडकायें होती हैं वह असाध्य होती हैं क्योंकि उसमें धातुयें दूषित रहती हैं, जैसा कि—'कुष्ठिनां विषजुष्टानां पिडिका मधुमेहिनाम्। व्रणाः कृच्छ्रेण सिध्यन्ति येषाञ्चापि व्रणे व्रणाः॥' (सुश्रुत सू. अ. २३) बताया है। सुश्रुत ने बाह्य विद्रधि को वात, पित्त, कफ, सन्निपात, आगन्तुक तथा रक्तज भेद से ६ तरह का माना है। शल्य तन्त्र (Surgery) का विषय होने से चरक ने इसका विस्तार नहीं किया है। बाह्य विद्रधि में शोथ (Inflammation) के निम्नांकित स्थानिक लक्षण (Local symptoms) माने जाते हैं। (1) Pain, (2) Redness, (3) Swelling, (4) Hotness, (5) Loss of function। सार्वदैहिक (General symptom) की दृष्टि से Fever तथा Leucocytosis (श्वेतकायाणूत्कर्ष) उल्लेखनीय हैं।

---

१. 'दुःखा दहति' यो.। २. 'कण्डराभा स्थूलस्नाय्वाकारा' चक्रः।

**शीतकान्नविदाह्युष्णरूक्षशुष्कातिभोजनात्। विरुद्धाजीर्णसंक्लिष्ट[1]विषमासात्म्यभोजनात्॥९१॥**
**व्यापन्नबहुमद्यत्वाद्वेगसंधारणाच्छ्रमात्। जिह्मव्यायामशयनादतिभाराध्वमैथुनात्॥९२॥**
**अन्तःशरीरे मांसासृगाविशन्ति यदा मलाः। तदा संजायते ग्रन्थिर्गम्भीरस्थः सुदारुणः॥**
**ॐ हृदये क्लोम्नि यकृति प्लीह्नि कुक्षौ च वृक्कयोः। नाभ्यां वङ्क्षणयोर्वाऽपि बस्तौ वा तीव्रवेदनः॥**

**( ख )** अन्तर्विद्रधि के कारण, सम्प्राप्ति और स्थान — बासी भोजन, विदाही अन्न, उष्ण, रूक्ष और शुष्क आहार द्रव्यों का अधिक भोजन, विरुद्ध भोजन, अजीर्ण भोजन, संक्लिष्ट भोजन ( दुष्ट भोजन ), विषम भोजन और प्रकृति के विपरीत भोजन, दूषित मदिरा का अधिक सेवन, मल-मूत्र के वेगों को रोकना, अधिक परिश्रम, अनुचित आसन से व्यायाम, अनुचित आसन से शयन, अधिक भार का ढोना, अधिक रास्ता चलना, अधिक मैथुन करना, इन सब कारणों से कुपित हुये वातादि दोष शरीर के जिन-जिन भीतरी अवयवों में प्रविष्ट करते हैं उन अवयवों में कठिन और गम्भीर गाँठ उत्पन्न कर देते हैं। ये गाँठें हृदय, क्लोम, यकृत, प्लीहा, कुक्षि, वृक्क, नाभि, वंक्षण और बस्ति प्रदेशों में उत्पन्न होती हैं और उनमें तीव्र वेदना होती है॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी अन्तर विद्रधि का कारण और सम्प्राप्ति इसी रूप में बताई है पर विद्रधि का स्थान कुछ भिन्न बताया है, यथा—'आभ्यन्तरानतस्तूर्ध्वं विद्रधीन् परिचक्षते। गुर्वसात्म्यविरुद्धान्नशुष्कसंसृष्टभोजनात्॥ अतिव्यवायव्यायामवेगाघातविदाहिभिः। पृथक् संभूय वा दोषाः कुपिता गुल्मरूपिणम्॥ वल्मीकवत्समुन्नद्धमन्तः कुर्वन्ति विद्रधिम्। गुदे बस्तिमुखे नाभ्यां कुक्षौ वङ्क्षणयोस्तथा॥ वृक्कयोर्यकृति प्लीह्नि हृदये क्लोम्नि वा तथा॥' ( सु. नि. ९ )

**ॐ दुष्टरक्तातिमात्रत्वात् स वै शीघ्रं विदह्यते। ततः शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते॥**

विद्रधि की निरुक्ति — दुष्ट रक्त की अधिकता होने से वह शीघ्र ही विदाहयुक्त होती है। शीघ्र ही विदाह युक्त होने से उसे विद्रधि कहा जाता है॥ ९५॥

**व्यधच्छेदभ्रमानाहशब्दस्फुरणसर्पणैः। वातिकीं, पैत्तिकीं तृष्णादाहमोहमदज्वरैः॥ ९६॥**

वातजन्य और पित्तजन्य अन्तर्विद्रधि के लक्षण — व्यधन, छेदन, भ्रम, आनाह, शब्द, फरफराहट और सर्पण ( अधिक पिडका का फैलना ) इन लक्षणों के होने पर वातज; तृष्णा, दाह, मोह, मद और ज्वर होने से पित्तज विद्रधि समझना चाहिए॥ ९६॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इसके लक्षण निम्नलिखित रूप से बताये है—'कृष्णोऽरुणो वा विषमो भृशमत्यर्थवेदनः। चित्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिर्वातसम्भवः॥ पक्वोदुम्बरसंकाशः श्यावो वा ज्वरदाहवान्। क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः पित्तसम्भवः॥' ( सु. नि. अ. ९ ) अर्थात् जिस विद्रधि का वर्ण काला या लाल हो और स्पर्श में परुष हो, अधिक वेदना होती और अनेक रूप से उसका उत्थान हो और पाक हो अर्थात् उसकी आकृति सुडौल न हो और पाक किसी अङ्ग में हो और किसी अंग में न हो वह वातज विद्रधि कही जाती है। और जिस विद्रधि का वर्ण पके हुए गूलर के फल के समान काला हो, ज्वर और दाह हो और शीघ्र ही विद्रधि की उत्पत्ति हो और शीघ्र ही पक जाय उसे पित्तज विद्रधि कहते हैं।

**जृम्भोत्क्लेशारुचिस्तम्भशीतकैः श्लैष्मिकीं विदुः। सर्वासु च महच्छूलं विद्रधीषूपजायते॥**

कफज अन्तर्विद्रधि के लक्षण — जम्हाई, जी मचलाना, अरुचि, शरीर में जकड़ाहट और शरीर में ठण्डक लगने से कफज विद्रधि समझनी चाहिए। इन सभी विद्रधियों में सर्वदा अधिक रूप में वेदना होती रहती है॥ ९७॥

---

१. 'संक्लिष्टं दोषलम्' इति चक्रः।

**विमर्श**—सुश्रुत ने—'शरावसदृशः पाण्डुः शीतः स्निग्धोऽल्पवेदनः। चिरोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः कफसम्भवः॥' ( सु. नि. अ. ९ ) अर्थात् कफज विद्रधि में जो पिडकायें होती हैं उनके किनारे ऊँचे, बीच में गहरे होते हैं। पाण्डु वर्ण, स्पर्श में शीतल, स्तब्ध और उसमें वेदना अल्प होती है। ये पिडिकायें देर से अपना स्वरूप ग्रहण करती हैं। इनका पाक भी देर से होता है और खुजली होती है।

**&शस्त्रास्त्रैर्भिद्यत इव चोल्मुकैरिव[1] दह्यते। विद्रधौ व्यम्लतां[2] याता वृश्चिकैरिव दृश्यते॥९८॥**

सब विद्रधियों का ( पच्यमान ) लक्षण — पाक प्राप्त विद्रधि में शस्त्र-अस्त्र से भेदन करने की तरह पीडा होती है। उल्मुक ( लुकारी ) जलते हुये अङ्गार से जलाने के समान दाह होता है और विच्छू काटने पर जिस प्रकार वेदना होती है उस प्रकार की वेदना होती है॥ ९८॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी इन लक्षणों को अपने यहाँ इसी प्रकार स्पष्ट किया है, यथा—सूचीभिरिव निस्तुद्यते, दश्यत इव पिपीलिकाभिः, ताभिश्च संसर्प्यत इव, छिद्यत इव शस्त्रेण, भिद्यत इव शक्तिभिः, ताड्यत इव दण्डेन, पीड्यत इव पाणिना, घट्यत इव चाङ्गुल्या, दह्यते पच्यत इव चाग्निक्षाराभ्याम्, ओषचोषपरीदाहाश्च भवन्ति, वृश्चिकविद्ध इव च स्थानासनशयनेषु न शान्तिमुपैति।' ( सु. सू. अ. १७ )।

**तनु रूक्षारुणं श्यावं[3] फेनिलं वातविद्रधी। तिलमाषकुलत्थोदसंनिभं पित्तविद्रधी॥ ९९॥**

स्राव के अनुसार विद्रधियों में दोष की कल्पना — जिस विद्रधि से पतला, रूखा, अरुण, श्याव, फेनयुक्त स्राव होता है उसे वातज विद्रधि, जिस विद्रधि से तिल, उड़द और कुलथी के क्वाथ के समान स्राव निकलता हो उसे पित्तज विद्रधि कहा जाता है॥ ९९॥

**श्लैष्मिकी स्रवति श्वेतं पिच्छिलं बहलं बहु। लक्षणं सर्वमेवैतद्भजते सान्निपातिकी॥ १००॥**

और भी — जिस विद्रधि से श्वेत, गाढ़ा, चिपचिपा और मात्रा में अधिक स्राव निकलता हो उसे कफज विद्रधि और जिस विद्रधि से इन सभी लक्षणों से युक्त स्राव होता हो उसे सन्निपातज विद्रधि कहा जाता है॥ १००॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी स्राव के अनुसार अत्यन्त संक्षेप में लक्षण बतलाया है, यथा—'तनुपीतसिताश्चैषामास्रावाः क्रमशः स्मृताः।' तथा त्रिदोषज विद्रधि का लक्षण—'नानावर्णरुजास्रावो घाटालो विषमो महान्। विषमं पच्यते चापि विद्रधिः सान्निपातिकः।' ( सु. नि. ९ )

**&अथासां विद्रधीनां साध्यासाध्यत्वविशेषज्ञानार्थं स्थानकृतं लिङ्गविशेषमुपदेक्ष्यामः— तत्र प्रधानमर्मजायां[4] विद्रध्यां हृद्घट्टनतमकप्रमोहकासश्वासाः, क्लोमजायां पिपासामुखशोषगलग्रहाः, यकृज्जायां श्वासः, प्लीहजायामुच्छ्वासोपरोधः, कुक्षिजायां कुक्षिपार्श्वान्तरांसशूलं, वृक्कजायां पृष्ठकटिग्रहः, नाभिजायां हिक्का, वङ्क्षणजायां सक्थिसादः, बस्तिजायां कृच्छ्रपूतिमूत्रवर्चस्त्वं[5] चेति॥ १०१॥**

अन्तर्विद्रधियों का सापेक्ष निदान — विद्रधियों की साध्य एवं असाध्यावस्था जानने के लिये स्थानभेद के अनुसार उत्पन्न होने वाले विभिन्न लक्षणों का वर्णन किया जा रहा है। प्रधान मर्म हृदय में उत्पन्न होने वाली विद्रधि में हृदय में धड़कन, तमकश्वास, मोह ( मूर्च्छा ) और कासश्वास होता है। क्लोमस्थान में विद्रधि होने से प्यास की वृद्धि, मुख का सूखना और बोली बन्द हो जाती है। यकृत् में विद्रधि होने पर श्वास की वृद्धि हो जाती है। प्लीहा में विद्रधि होने पर

---

१. 'चोल्ककैरिव' ग.। उल्मुकैरङ्गारैः।　　२. 'व्यम्लतां याता विदाहं प्राप्ता' इति चक्रः।

३. 'स्रावम्' इति पा.।　　४. प्रधानमर्मजायां हृदयजायाम्।

५. 'कृच्छ्रमूत्रपूतिवर्चस्त्वम्' यो.।

उच्छ्वास की रुकावट होती है। उदर में विद्रधि होने पर उदर, पार्श्वों के बीच और कन्धों में शूल होता है। वृक्क में विद्रधि होने पर पार्श्व, पृष्ठ और कटि में ग्रह ( जकड़ाहट ) होती है। नाभि में विद्रधि होने पर हिचकी होती है। वंक्षण में विद्रधि होने पर पैरों में अवसाद ( थकावट ) होती है। मूत्राशय में विद्रधि होने पर कठिनता से दुर्गन्धयुक्त मूत्र और मल का त्याग होता है ॥१०१॥

**विमर्श**—यहाँ दोषों के अनुसार और स्राव के अनुसार विद्रधि का लक्षण बताया गया है। सुश्रुत ने आगन्तुक और रक्तज ये दो भेद और माने हैं। पर चरक ने इन्हें नहीं माना है। इसका कारण यह है कि आगन्तुक विद्रधि में बाद में दोषों का सम्बन्ध होता है और उसकी चिकित्सा दोष के अनुसार ही होती है। इससे अलग नहीं माना है। रक्तजविद्रधि को पित्त के अन्तर्गत ही मान लिया है। इसके बाद अन्तर्विद्रधि जो भिन्न-भिन्न स्थानों में होती है उसका लक्षण बताया है। यह लक्षण या स्थान प्रायोवाद लेकर है। इन स्थानों के अतिरिक्त भी विद्रधि होती है। सुश्रुत ने अन्तर्विद्रधि के ये स्थान बताये हैं, यथा—'गुदे वातनिरोधस्तु वस्तौ कृच्छ्राल्पमूत्रता। नाभ्यां हिक्का तथाऽऽटोपः कुक्षौ मारुतकोपनम् ॥ कटीपृष्ठग्रहस्तीव्रो वङ्क्षणोत्थे तु विद्रधौ। वृक्कयोः पार्श्वसंकोचः प्लीह्न्युच्छ्वासावरोधनम् ॥ सर्वाङ्गप्रग्रहस्तीव्रो हृदि कासश्च जायते। श्वासो यकृति हिक्का च क्लोम्नि पेपीयते पयः ॥' ( सु. नि. अ. ९ )। यहाँ गुदा में एक अलग अन्तर्विद्रधि माना है। पर चरक ने इसकानाम नहीं गिनाया है। इसके अतिरिक्त रक्तविद्रधि स्त्रियों में होता है—ऐसा बताया है, यथा—'स्त्रीणामपप्रजातानां प्रजातानां तथाऽहितैः। दाहज्वरकरो घोरो जायते रक्तविद्रधिः ॥ अपि सम्यक्प्रजातानामसृक्कायादनिःसृतम्। रक्तजं विद्रधिं कुर्यात्कुक्षौ मक्कलसंज्ञितम् ॥' इति ( सु. नि. अ. ९ )। इसके अतिरिक्त सुश्रुत ने मज्जपरिपाक-विद्रधि का भी वर्णन किया है, जिसे ( Acute Osteomyelitis ) कहते हैं, यथा—'अथ मज्जपरीपाको घोरः समुपजायते। सोऽस्थिमांसनिरोधेन द्वारं न लभते यदा॥ ततः स व्याधिना तेन ज्वलनेनेव दह्यते। अस्थिमज्जोष्मणा तेन शीर्यते दह्यमानवत्॥ विकारः शल्यभूतोऽयं क्लेशयेदातुरं चिरम्॥'(सु. नि. अ. ९ )।

अब सुश्रुत-वर्णित अन्तर्विद्रधियों के बारे में कुछ विस्तृत विचार प्रस्तुत किया जा रहा है—

( १ ) गुदविद्रधि ( Ischio rectal abscess )—यह गुदा और कुकुन्दरास्थि ( Ischium ) के मध्य में होती है। यह कड़े मल तथा शोथयुक्त अर्श से आन्त्रक्षत होने के कारण उत्पन्न होती है। पूय त्वचा द्वारा सीधे तथा आन्त्र द्वारा गुदा में होकर बाहर निकल सकता है। गुदा में मलत्याग के कारण पीड़ा होने से वेगावरोधजनित अपानवायु का भी निरोध हो सकता है।

( २ ) वस्तिविद्रधि (Cystic abscess)—यह मूत्राशय कला में होती है। इसमें मूत्रकृच्छ्र का लक्षण विशेष मिलता है। वस्तिमुख विद्रधि से पौरुषग्रन्थि विद्रधि ( Prostatic abscess ) भी ले सकते हैं। यह अधिकतर युवा व्यक्तियों में पूयमेह अथवा राजयक्ष्मा के उपद्रव स्वरूप होती है। इसमें पौरुषग्रन्थि की वृद्धि के साथ पुनः-पुनः मूत्रत्याग की इच्छा एवं विद्रधि के अन्य सामान्य लक्षण ( ज्वर, श्वेतकायाणुमयता, तरंगप्रतीति आदि ) भी पाये जाते हैं।

( ३ ) नाभि तथा कुक्षि विद्रधि ( Localised peritonitis )—इसके कारण साधारण उदरावरण शोथ के समान ( आन्त्र के रक्तसंवहन में बाधा पहुंचाने वाले कारण, तथा स्त्रियों में पूयमेह एवं भेदक व्रण आदि ) ही होते हैं। भेद केवल इतना है कि यह उदरावरण के किसी भाग में ही सीमित रह जाता है, इधर-उधर नहीं फैलता। पार्श्वों में होने पर कुक्षि और मध्यम में होने पर नाभि विद्रधी कहते हैं। इनके कारण उदर में विविध वातविकार एवं हिक्का की उत्पत्ति हो सकती है।

( ४ ) वङ्क्षणविद्रधि ( Psoas abscess )—यह वङ्क्षण प्रदेश की विद्रधि है जो पृष्ठवंश के क्षय के परिणामस्वरूप होती है। सर्वप्रथम विद्रधि उत्पन्न होकर कशेरुकाओं के पार्श्व में फैलती है। धीरे-धीरे यह कटिप्रदेश में कटिलम्बिनी पेशी ( Psoas muscle ) पर आ जाती है और पुनः नीचे वंक्षण प्रदेश में इसका उभार हो जाता है। अतः कटि और पृष्ठ में पीड़ा होती है।

( ५ ) दक्षिणवंक्षणविद्रधि ( Appendicular abscess )—यह वंक्षणप्रदेश से ऊपर दाहिनी ओर वंक्षणी बन्धन ( Inguinal ligament ) से ऊपर की ओर होती है। उण्डुक (Appendix) में शोथ के बाद विद्रधि बन जाती है। इसमें स्थानीय लक्षणों के अतिरिक्त विषमयता के लक्षण तथा श्वेतकायाणुमयता ( Leucocytosis ) भी पायी जाती है।

( ६ ) वृक्कविद्रधि ( Pyelonephritis, pyonephrosis or peri nephric abscess )—रोगी को यकायक शीतपूर्वक तीव्र ज्वर के साथ कटि-पार्श्वप्रदेश में तीव्र पीड़ा प्रारम्भ हो जाती है। वमन, जिह्वा सूखी, प्रलाप तथा कभी-कभी संन्यास के लक्षण भी हो जाते हैं। प्रारम्भ में मूत्रत्याग कठिनाई से थोड़ा-थोड़ा और बार-बार होता है। मूत्र में शुक्लि ( अल्ब्यूमिन ), पूय, रक्त तथा अन्य विकारी जीवाणु पाये जाते हैं।

( ७ ) प्लीहविद्रधि ( Spleenic abscess )—यह निम्न कारणों से उत्पन्न हो सकती है—

(क) आन्त्रिक ज्वर ( Typhoid ), (ख) फुफ्फुसपाक ( Pneumonia ), (ग) राजयक्ष्मा,
(घ) पूयमयता ( Pyaemia ), (ङ) अमीबाजन्य अतिसार (Amoebic dysentery)

विद्रधि के स्थानीय लक्षण वामपार्श्व में प्लीहाप्रदेश में मिलते हैं। सार्वदेहिक लक्षण पूर्ववत् ही होते हैं। इस पीड़ा के कारण प्रतिक्रियास्वरूप श्वासकार्य में भी बाधा होती है।

( ८ ) हृदयविद्रधि ( Suppurative pericarditis )—हृदयावरण शोथ के परिणामस्वरूप इसकी उत्पत्ति होती है।

( ९ ) यकृत्-विद्रधि ( Liver abscess )—यह प्रायः अमीबा के उपसर्ग का परिणाम है। प्रायः अमीबाजन्य अतिसार के पश्चात् इसकी उत्पत्ति होती है। सर्वप्रथम इसमें निम्न लक्षण होते हैं—१. प्रथम दक्षिण आनुपार्श्विक प्रदेश ( Right hypochondric region ) में भेदनवत् पीड़ा प्रारम्भ हो जाती है। इसका प्रचलन कन्धे की ओर होता है। २. ज्वर—यह सन्तत अथवा अन्येद्युष्क प्रकार का होता है। ३. मिचली। ४. प्रचुर स्वेद। ५. मांसक्षय ( Emaciation )। ६. श्वेतकायाणुमयता ( Leucocytosis ), इसमें उषसिप्रिय की संख्या प्रकृत से अधिक रहती है। ७. यकृत् प्रदेश में स्पर्शासहता तथा उभार पाया जाता है। ८. दक्षिण पार्श्व में श्वास लेने पर गति दूसरी ओर की अपेक्षा कम होती है। यकृत् विद्रधि में उपमहाप्राचीरीय विद्रधि ( Sub-phrenic abscess ) का भी समावेश कर सकते हैं।

( १० ) क्लोम विद्रधि—क्लोम शब्द से विभिन्न विद्वान् विभिन्न अवयवों का ग्रहण करते हैं। इनमें प्रत्येक के अनुसार तालु में Brain abscess, ग्रसनिका में Peri-tonsillar or retro-pharnygial abscess, पित्ताशय में Cholecystitis तथा अग्न्याशय में होने पर Pancreatitis कह सकते हैं। प्रत्येक का विस्तृत वर्णन किसी अर्वाचीन शल्यतन्त्र में देखें। अग्न्याशय-विकार में ही प्यास की अधिक सम्भावना प्रतीत होती है। जैसा कि लिखा है 'क्लोम्नि पेपीयते पयः'।

*** पक्वप्रभिन्नासूर्ध्वजासु मुखात् स्रावः स्रवति, अधोजासु गुदात्, उभयतस्तु नाभिजासु ॥ १०२ ॥**

अन्तर्विद्रधियों के स्रावों का मार्ग — नाभि के ऊपरी भाग में होने वाली विद्रधियाँ जब पककर फूट जाती हैं तो उनका स्राव मुख आदि ऊर्ध्व भाग से निकलता है और नाभि के नीचे के

भाग में होने वाली विद्रधियाँ जब पक कर फूटती हैं तो पूय का स्राव मल द्वार से होता है। नाभि के बीच में जो विद्रधियाँ होती है और जब वे पक कर फूटती हैं, तो उनका स्राव मुख और गुदा दोनों मार्गों से होता है ॥ १०२ ॥

**आसां हृन्नाभिवस्तिजाः परिपक्वाः सान्निपातिकी च मरणाय, शेषाः पुनः कुशलमाशुप्रतिकारिणं चिकित्सकमासाद्योपशाम्यन्ति। तस्मादचिरोत्थितां विद्रधीं शस्त्रसर्पविद्युदग्नितुल्यां स्नेहविरेचनैराश्वेवोपक्रमेत् सर्वशो गुल्मवच्चेति ॥ १०३ ॥**

विद्रधियों में मृत्यु का कारण — इन विद्रधियों में हृदय, नाभि और वस्ति स्थान में उत्पन्न विद्रधि यदि पक जाती है तो और सन्निपातज विद्रधि, मृत्यु के लिये होती हैं। इससे भिन्न स्थान में या एक दोष से उत्पन्न विद्रधि शीघ्र ही चिकित्सा करने वाले कुशल वैद्य के द्वारा चिकित्सा करने पर शान्त हो जाती है। इसलिये शीघ्र ही उत्पन्न विद्रधि को शस्त्र, सर्प, बिजली और अग्नि के समान भयंकर समझ कर स्नेहन, स्वेदन, विरेचन के द्वारा गुल्म की तरह सारी चिकित्सा शीघ्र ही करनी चाहिए ॥ १०३ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी बताया है—'हृन्नाभिवस्तिजः पक्वो वर्ज्यो यश्च त्रिदोषजः' (सु. नि. अ. ९)। भोज ने भी विद्रधि के असाध्यत्व के विषय में बताया है—'असाध्यो मर्म्मजो ज्ञेयः पक्वोऽपक्वश्च विद्रधिः। संनिपातोत्थितोऽप्येवं पक्व एव तु नाभिजः। त्वग्जो नाभेरधो यश्च साध्यो मर्म्मसमीपगः। अपक्वश्चैव पक्वश्च साध्यो नोपरिनाभिजः॥' अर्थात् मर्म स्थान में उत्पन्न विद्रधि पक हो अथवा अपक और सन्निपात से उत्पन्न विद्रधि जो पक अथवा अपक हो वह असाध्य होती है। नाभि में उत्पन्न विद्रधि पकने पर असाध्य होती है। नाभि के नीचे केवल त्वचा से सम्बन्ध रखने वाली यदि मर्मस्थ संस्थान के समीप हो तो वह साध्य होती है। नाभि के ऊपरी भाग में उत्पन्न हुई विद्रधि चाहे पक हो या अपक हो, असाध्य होती है। इसलिये विद्रधियों की चिकित्सा शीघ्र ही करनी चाहिये—'नोपगच्छेद् यथा पाकं प्रयत्नेन तथा भिषक्। पर्य्यागते तु विद्रधौ सिद्धिर्नैकान्तिकी स्मृता॥' (सु. चि. अ. १६)। मूल श्लोक में शस्त्र का दृष्टान्त देकर यह बताया गया है कि यह शीघ्र ही मर्मस्थान को काटने वाली होती है। साँप की तरह शीघ्र ही प्राणों को नष्ट करने वाली है। बिजली और अग्नि की तरह शीघ्र ही मृत्युदायक होती है।

**भवन्ति चात्र—**

**विना प्रमेहमप्येता जायन्ते दुष्टमेदसः। तावच्चैता न लक्ष्यन्ते यावद्वास्तुपरिग्रहः ॥१०४॥**

प्रमेहेतर पिडकायें — ये पिडिकायें जिन मनुष्यों की मेद धातु अत्यन्त दुष्ट हो जाती है उन्हें विना प्रमेह के हो जाती हैं। लेकिन इन पिडकाओं का परिज्ञान तब तक नहीं होता है, जब तक कि ये अपने स्थान को पूरे रूप से नहीं पकड़ लेती हैं ॥ १०४ ॥

**शराविका कच्छपिका जालिनी चेति दुःसहाः। जायन्ते ता ह्यतिबलाः प्रभूतश्लेष्ममेदसः[1] ॥**

पिडका की साध्यासाध्यता — कफ और मेद जिन व्यक्तियों के शरीर में ज्यादा होते हैं उन व्यक्तियों में अधिक कष्ट देने वाली और बलवती शराविका, कच्छपिका, जालिनी ये तीन पिडकायें होती हैं ॥ १०५ ॥

**सर्षपी चालजी चैव विनता विद्रधी च याः। साध्याः पित्तोल्बणास्तास्तु संभवन्त्यल्पमेदसः[2] ॥**

और भी — सर्षपी, अलजी, विनता और विद्रधि, ये चार पिडकायें साध्य होती हैं क्योंकि ये पिडकायें पित्तप्रधान होती है और जिन व्यक्तियों के शरीर में अल्प मेद है उन्हीं को होती हैं ॥ १०६ ॥

---

१. 'प्रभूतश्लेष्ममेदसाम्' इति पा.। २. 'संभवन्त्यल्पमेदसाम्' इति पा.।

**मर्म्मस्वंसे गुदे पाण्योः[1] स्तने संधिषु पादयोः। जायन्ते यस्य पिडकाः स प्रमेही न जीवति ॥**

स्थान के अनुसार पिडकाओं की असाध्यता — यदि पिडकायें मर्मस्थान, ( हृदय, शिर, वस्ति ), अंस ( कंधा ), गुदा, हाथ, स्तन, संधि-स्थान और पैर में हो जाँय तो, प्रमेह से पीड़ित व्यक्ति जीवित नहीं रहता है ॥ १०७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में पीठ में होने वाली पिडका को भी असाध्य माना है। पर साथ ही यदि रोगी को अग्नि-दुर्बलता हो और पिडकाओं का उपद्रव हो तो असाध्य माना है, यथा—'गुदे हृदि शिरस्यंसे पृष्ठे मर्म्मसु चोत्थिताः। सोपद्रवा दुर्बलाग्नेः पिडकाः परिवर्ज्जयेत् ॥' ( सु. नि. अ. ६ )। वृद्ध वाग्भट ने भी इसे यों स्पष्ट किया है—'पिडका मर्म्महृत्पृष्ठस्तनांसगुदमूर्धगा। सर्वपाद-करस्था वा''' ॥'

**तथाऽन्याः पिडकाः सन्ति रक्तपीतासितारुणाः। पाण्डुराः पाण्डुवर्णाश्च भस्माभा मेचकप्रभाः॥**
**मृद्व्यश्च कठिनाश्चान्याः स्थूलाः सूक्ष्मास्तथाऽपराः। मन्दवेगा महावेगाः स्वल्पशूला महारुजः॥**
**ॐ ता बुद्ध्या मारुतादीनां यथास्वैर्हेतुलक्षणैः[2]। ब्रूयादुपचरेच्चाशु प्रागुपद्रवदर्शनात् ॥११०॥**

अन्य पिडकायें — इन पिडकाओं से अतिरिक्त कुछ पिडकायें रक्त वर्ण की, पीले वर्ण की, काले वर्ण की और अरुण वर्ण की, पाण्डु वर्ण की, धूसर वर्ण की, राख के समान वर्ण की, चमकने वाली, रंग-विरंग की होती हैं और ये पिडकायें कुछ मृदु, कुछ कठिन, कुछ स्थूल, कुछ सूक्ष्म होती है। इनमें कुछ पिडकायें मन्दवेग से बढ़ती हैं और कुछ महावेग से शीघ्र ही बढ़ जाती हैं। कुछ पिडकाओं में वेदना कम होती है और कुछ में अधिक वेदना होती है। इस प्रकार होने वाली पिडकाओं में कारण और लक्षणों के आधार पर यह कहना चाहिये कि ये वात की है या पित्त की हैं या कफ की है और जब तक ये पिडकायें अपने उपद्रव को व्यक्त न करें उसके पहले ही दोषानुसार चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १०८-११० ॥

**तृट्श्वासमांससंकोथ[3]मोहहिक्कामदज्वराः। वीसर्पमर्मसंरोधाः पिडकानामुपद्रवाः ॥ १११ ॥**

पिडकाओं के उपद्रव [ Complications ] — प्यास, श्वास, मांस का सड़ना, मोह (मूर्च्छा), हिचकी, मद ज्वर, विसर्प और मर्म ( हृदय ) की रुकावट का होना ये पिडकाओं के उपद्रव होते हैं ॥ १११ ॥

**ॐ क्षयः स्थानं[4] च वृद्धिश्च दोषाणां त्रिविधा गतिः[5]। ऊर्ध्वं चाधश्च तिर्यक् च विज्ञेया त्रिविधाऽपरा ॥**
**त्रिविधा चापरा कोष्ठशाखामर्मास्थिसंधिषु। इत्युक्ता विधिभेदेन दोषाणां त्रिविधा गतिः ॥**

## ( ६ ) दोषों की त्रिविध गति

### ( Three Pathways of Doshas )

दोषों की गतियाँ — दोषों की क्षय, स्थान और वृद्धि ये तीन गतियाँ होती हैं। और तीन तरह की एक और गति होती है जिसे ऊर्ध्वगति, अधः गति और तिर्यक् गति कही जाती है। इसके अतिरिक्त कोष्ठ, शाखा, मर्म, अस्थि और संधि यह त्रिविध भेद से दोषों की तीन गतियाँ अलग बनाई गई है ॥ ११२-११३ ॥

**विमर्श**—यहाँ गति का 'गमनं गतिः' तथा 'गमनम् अवस्थाप्राप्तिश्च' से गति और अवस्था दो अर्थ किया जा सकता है। स्थान का तात्पर्य है दोषों का साम्यावस्था में रहना। वृद्धि दो प्रकार की होती है, (१) दोष अपने स्थान पर बढ़ते हुए दूसरे को दूषित न करे जिसे चय

१. 'पाष्र्ण्योस्तले' ग.। २. 'यथास्वं हेतुलक्षणैः' यो.। ३. 'मांससंकोच' ग.।
४. 'स्थानं स्वमानावस्थानं' इति चक्रः। ५. 'गतिः प्रकारोऽवस्था वा' इति चक्रः।

कहा जाता है और (२) दोष अपने स्थान से निकल कर बाहर जायें और अन्य दोष धातुओं को दूषित करें, यथा—'चयो वृद्धिः स्वधाम्न्येव……कोपस्तून्मार्गगामिता।' (अ. हृ. सू. १२)। दूसरी गति ऊर्ध्व, अधः और तिर्यक् दोषों की होती है। रक्तपित्त में या छर्दि में जब दोषों की ऊर्ध्व गति होती है तो ऊर्ध्वग रक्तपित्त तथा छर्दि में वमन मुख द्वारा होता है। जब दोषों की गति अधः होती है तो अतिसार, प्रवाहिका, ग्रहणी, अधोग अम्लपित्त एवं अधोग रक्तपित्त इत्यादि रोग होते हैं तथा तिर्यग् गति होने पर ज्वर, मन्दाग्नि इत्यादि व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। दोषों की तीसरी गति कोष्ठ, शाखा, मर्मास्थि-संधि है। कोष्ठ में पन्द्रह अङ्ग माने जाते हैं—'पञ्चदश कोष्ठाङ्गानि; तद्यथा—नाभिश्च, हृदयं च, क्लोम च, यकृच्च, प्लीहा च, वृक्कौ च, वस्तिश्च, पुरीषाधारश्च, आमाशयश्च, पक्वाशयश्च, उत्तरगुदं च, क्षुद्रान्त्रं च, स्थूलान्त्रं च, वपावहनं चेति।' (च. शा. अ. ७) इन स्थानों में जब दोष गमन करते हैं तो उनका यह आभ्यन्तर मार्ग कहा जाता है। शाखा—शाखा शब्द से—'रक्तादयो धातवस्त्वक् च' के अनुसार रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र और त्वचा का ग्रहण होता है। शाखा में रस का ग्रहण नहीं किया जाता है। चक्रपाणि ने त्वचा से त्वचा के आश्रयभूत रस का भी ग्रहण किया है।

सुख स्मरणार्थ दोषों की विभिन्न गतियों को निम्नलिखित रूप में दिया जा रहा है।

**चयप्रकोपप्रशमाः पित्तादीनां यथाक्रमम्। भवन्त्येकैकशः षट्सु कालेष्वभ्रागमादिषु॥११४॥**

ऋतु के अनुसार दोषों की गति — पित्त, कफ और वायु इन तीनों दोषों का क्रम से संचय, प्रकोप, प्रशम, वर्षा, शरद, हेमन्त, शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म में एक-एक का होना रहता है॥

**विमर्श**—अर्थात् पित्त का संचय वर्षा में, प्रकोप शरद् में, शमन हेमन्त में होना है। कफ का संचय हेमन्त में, प्रकोप वसन्त में और शमन ग्रीष्म में होना है। वायु का संचय ग्रीष्म में, प्रकोप प्रावृट् में और शमन शरद् ऋतु में होना है। दोषों के संचय, प्रकोप, शमन स्वाभाविक रूप से होते रहते हैं, जैसा कि सुश्रुत के निम्नलिखित वचन से ज्ञात होता है-'तत्र, वर्षास्वोषधयस्तरुण्योऽल्पवीर्या आपश्चाप्रशान्ताः क्षितिमलप्रायाः, ता उपयुज्यमाना नभसि मेघावतते जलप्रक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां प्राणिनां शीतवातविष्टम्भिताग्नीनां विदह्यन्ते, विदाहात् पित्तसंचयमापादयन्ति॥' (सु. सू. अ. ६) **पित्त**—अर्थात् वर्षा ऋतु में जल बरसने लगता है तो नई-नई औषधियाँ उत्पन्न होती हैं। वे नई होने से तरुण रहती हैं, उसमें शक्ति कम रहती है, वर्षा ऋतु में जल भी गन्दा रहता है,

पृथ्वी भी गन्दी रहती है, इस परिस्थिति में यदि उन औषधियों का प्रयोग किया जाय तो आकाश में मेघ के विस्तृत रहने पर, जल से पृथ्वी के गीले रहने पर और मनुष्यों का शरीर भी गीला ही रहने पर शीत-वात से मनुष्य की अग्नि मन्द वेग वाली रहती है। उस समय खाई गई औषधियों में विदाह हो जाता है और विदाह से पित्त का संचय होता है। वाग्भट में भी पित्त के संचय का कारण अतिसंक्षेप में बताया है—'अद्भिरम्लविपाकाभिरोषधीभिश्च तादृशम्। पित्तं याति चयम्...॥' (अ. हृ. सू. अ. १२)। इस समय पित्त केवल एकत्र होता है, उसका कोप नहीं होता है क्योंकि वातावरण शीतल रहता है और शीत से पित्त का विरोध है। जब शरद् काल आता है तो उस समय आकाश में मेघ नहीं रहते हैं, पृथ्वी का गीलापन भी सूख जाता है, सूर्य की किरणें तीव्र रहती हैं तो सूर्य की किरण से पित्त द्रवित होकर या और अधिक वृद्ध होकर उन्मार्ग गमन करने लगता है जिससे कि पैत्तिक व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। यथा—'स सञ्चयः शरदि प्रविरलमेघे वियत्युपशुष्यति पङ्केऽर्ककिरणप्रविलायितः पैत्तिकान् व्याधीञ्जनयति॥' (सु. सू. अ. ६)। हेमन्त ऋतु आने पर प्रयोग करने के लिये जो औषधियाँ मिलती हैं उनका वीर्य पका हुआ होता है, जल स्वच्छ मिलता है, पृथ्वी स्वच्छ रहती है, बाहरी वातावरण शीतल रहता है इसलिये शरीर की ऊष्मा बाहर न निकल कर भीतर ही रहती है जिससे अग्नि तीव्र रहती है, जो कुछ खाया जाता है उसका पाक मधुर होता है, इसलिये पित्त की शान्ति होती है।

**कफ—**कफ का संचय हेमन्त ऋतु में होता है क्योंकि जो ओषधियां वर्षा में उत्पन्न होती हैं वह परिणत वीर्य हो जाती हैं और उनमें शक्ति भी पूर्ण आ जाती है और जल स्वच्छ, स्निग्ध, गुरु होता है। उस समय सूर्य की किरण मन्द होती है, तुषार से मिली हुई वायु से गर्मी रुकी रहती है। उस समय इन ओषधियों या जल का प्रयोग करने से इसका पाचन ठीक होता है और स्नेह, शैत्य, गौरव आदि गुणों के कारण आहार लेने से कफ का संचय होता है। पुनः वसन्त ऋतु के आने पर सूर्य की किरणों से छिन्न होकर कफ कफज रोगों को उत्पन्न करता है, यथा—'ता एवौषधयः कालपरिणामात् परिणतवीर्या बलवत्यो हेमन्ते भवन्त्यापश्च प्रशान्ताः स्निग्धा अत्यर्थं गुर्व्यश्च, ता उपयुज्यमाना मन्दकिरणत्वाद्भानोः सतुषारपवनोपस्तम्भितदेहानां देहिनामविदग्धाः स्नेहाच्छैत्याद्गौरवादुपलेपाच्च श्लेष्मसंचयमापादयन्ति; स संचयो वसन्तेऽर्करश्मिप्रविलायित ईषत्स्तब्धदेहानां देहिनां श्लैष्मिकान् व्याधीञ्जनयति। (सु. सू. अ. ६)। जब ग्रीष्म ऋतु आती है तो सूर्य की किरणें अत्यन्त तीव्र हो जाती हैं। पृथ्वी के और पृथ्वी पर रहने वाली सभी ओषधियों के स्नेहांश का शोषण हो जाता है, रूक्षता बढ़ जाती है, इसलिये कफ के विपरीत सभी गुणों की वृद्धि हो जाती है जिससे कफ का स्वाभाविक रूप से शमन हो जाता है।

**वायु—**वायु का संचय ग्रीष्म ऋतु में होता है, सूर्य अपनी तीक्ष्ण किरणों द्वारा स्नेहांश का शोषण कर रूक्ष, लघु सभी वस्तुओं को निस्सार कर देता है, जल भी हल्का रहता है, सूर्य की किरणों से मनुष्यों का शरीर भी शुष्क रहता है। उस समय ओषधियों का सेवन करने से वे अपने रूक्ष, लघु और विशद गुण के कारण वायु का संचय करती हैं। उस समय वातावरण अधिक गर्म रहता है जिसके कारण संचित वायु का कोप नहीं होने पाता है। पर जब वर्षा ऋतु प्रारम्भ होती है तो वातावरण शीतल हो जाता है और शरीर और भूमि ये दोनों क्लिन्न हो जाती हैं, जो वायु के अनुकूल होते हैं इसलिये वायु उन्मार्ग गमन कर वातजन्य व्याधि उत्पन्न करती है। यथा—'ता एवौषधयो निदाघे निःसारा रूक्षा अतिमात्रं लघ्व्यो भवन्त्यापश्च, ता उपयुज्यमानाः सूर्यप्रतापोपशोषितदेहानां देहिनां रौक्ष्याल्लघुत्वाच्च वायोः संचयमापादयन्ति; स संचयः प्रावृषि चात्यर्थं जलोपक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां देहिनां शीतवातवर्षेरितो वातिकान् व्याधीञ्जनयति।' (सु. सू. अ. ६)

जब शरद ऋतु आती है तो विसर्ग काल का मध्य होने से और सूर्य की किरणों में तीक्ष्णता न होने से शरीर एवं जगत् में स्निग्धता बढ़ जाती है इसलिये वायु का शमन हो जाता है। यह स्वाभाविक रूप से होने वाले संचय, प्रकोप और शमन का वर्णन किया गया है। यद्यपि ये दोषों की विशेष अवस्थायें हैं फिर भी इसे कालकृत गति माना गया है।

सुश्रुत के अनुसार दोषों के संचय, प्रकोप तथा प्रशम का विवरण नीचे दिया जा रहा है—

| ऋतु | संचय | प्रकोप या निर्हरण-काल | शमन |
|---|---|---|---|
| वर्षा | पित्त | | |
| शरद् | | पित्त | वात |
| हेमन्त | कफ | | पित्त |
| वसन्त | | कफ | |
| ग्रीष्म | वात | | कफ |
| प्रावृट् | | वात | |

**& गतिः कालकृता चैषा चयाद्या पुनरुच्यते। गतिश्च द्विविधा दृष्टा प्राकृती वैकृती च या॥**

दोषों की दो अन्य गतियाँ (प्राकृती तथा वैकृती) — इन ऊपर बताये हुये, संचय प्रकोप और प्रशम को कालकृत गति कहते हैं और दूसरी दोषों की गति प्राकृती और वैकृती यह दो तरह की होती है॥ ११५॥

**विमर्श**—स्वाभाविक रूप से ऋतु के अनुसार जो दोषों का संचय, प्रकोप और प्रशम होता है उसे ही कालकृत गति मानी गयी है। जो आहार-विहार के कारण संचय, प्रकोप, प्रशम दोषों का होना है उसे कालकृत गति न मानकर दोषों की अवस्था मानी जाती है। इस तरह दोषों की स्वस्थ पुरुष में जो गति होती है उसे प्राकृती और दोषों की गति जो रोगी के शरीर में होती है उसे वैकृती गति मानी जाती है।

**& पित्तादेवोष्मणः[1] पक्तिर्नराणामुपजायते। तच्च[2] पित्तं प्रकुपितं विकारान् कुरुते बहून्॥११६॥**

पित्त की प्राकृती और वैकृती गतियों का वर्णन — पित्त जब प्राकृतिक रूप में शरीर में गमन करता है तो मनुष्यों के आहार का पाचन, अग्नि स्वरूप पित्त से ही होता है। जब पित्त वैकृती गति में चलता है तो उसके प्रकोप से पित्तजन्य अनेक रोग हो जाते हैं॥ ११६॥

**& प्राकृतस्तु बलं[3] श्लेष्मा विकृतो मल उच्यते। स चैवौजः स्मृतः काये स च पाप्मोपदिश्यते॥**

कफ की प्राकृती और वैकृती गतियों का वर्णन — प्राकृतिक कफ को बल कहा जाता है और विकृत कफ को मल कहा जाता है। प्राकृतिक कफ को ही शरीर में ओज, और विकृत को पाप कहा जाता है॥ ११७॥

**विमर्श**—ओज और बल ये दोनों ही पर्यायवाची शब्द हैं, यथा—'रसादिशुक्रान्तानां धातूनां यत् खलु परं तेजः तत् खल्वोजः तदेव बलमित्युच्यते' (सु. सू. अ. १५) और जब यह विकृत होता है तो इसे मल या पाप कहते हैं क्योंकि शरीर को मलिन करने वाला होता है।

**& सर्वा हि चेष्टा वातेन स प्राणः प्राणिनां स्मृतः। तेनैव रोगा जायन्ते तेन चैवोपरुध्यते[4]॥**

---

१. 'पित्तादूष्मोष्मणः' इति पा.। २. 'पित्तं चैव' ग.।

३. 'बलमिति बलहेतुत्वेन, मल इति शरीरमलिनीकरणात्; ओज इति सारभूतं, यदि वा द्वितीयश्लेष्मिकौजोहेतुत्वेनौजः, वक्ष्यति शारीरे 'तावच्चैव श्लैष्मिकस्यौजसः प्रमाणम्' इति चक्रः।

४. 'उपरुध्यते म्रियते' चक्रः।

वात की प्राकृती और वैकृती गतियाँ — प्राकृत अवस्था में गमन करने वाली वायु प्राणियों का प्राण कहा जाता है, और शरीर की सारी चेष्टायें वात से ही होती हैं। वैकृत अवस्था में जब शरीर में गमन करती है तो उसी वैकृत वायु से रोग होते हैं और उसी से मृत्यु भी हो जाती है॥

**नित्यं संनिहितामित्रं समीक्ष्यात्मानमात्मवान्। नित्यं युक्तः परिचरेदिच्छन्नायुरनित्वरम्॥**

उपसंहार — स्थायी आयु की इच्छा रखने वाले जितेन्द्रिय पुरुष के लिए उचित है कि वह अपने आत्मा को रोगस्वरूप अमित्र ( शत्रु ) से घिरा हुआ समझ कर सर्वदा युक्त ( हितकर आहार-विहार से ) अपनी परिचर्या करे॥ ११९॥

**तत्र श्लोकौ**

**शिरोरोगाः सहृद्रोगा रोगा मानविकल्पजा। क्षयाः सपिडकाश्चोक्ता दोषाणां गतिरेव च॥**
**कियन्तःशिरसीयेऽस्मिन्नध्याये तत्त्वदर्शिना। ज्ञानार्थं भिषजां चैव प्रजानां च हितैषिणा॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने रोगचतुष्के**
**कियन्तःशिरसीयो नाम सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — प्रजा के हित चाहने वाले तत्त्वदर्शी महर्षि आत्रेय ने वैद्यों के ज्ञान के लिए इस कियन्तः शिरसीय नामक अध्याय में शिरोरोग, हृदयरोग, दोषों के मानविकल्प से उत्पन्न होने वाले रोग, क्षय, पिडकायें और दोषों की गतियों का वर्णन किया है॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में रोगचतुष्क-विषयक कियन्तः शिरसीय नामक सतरहवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ १७॥

# अथाष्टादशोऽध्यायः

**अथातस्त्रिशोथीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ २॥**

अब ( कियन्तः शिरसीय अध्याय के बाद ) त्रिशोथीय अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था॥ १-२॥

**विमर्श**—पिछले अध्याय 'कियन्तः शिरसीय' में पिडका का वर्णन है जिसमें शोथ एक लक्षण होता है। अतएव शोथ का प्रकरण प्राप्त होने से शोथ का वर्णन अब किया जा रहा है ऐसा **चक्रपाणि** का मत है।

*** त्रयः शोथा भवन्ति वातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः; ते पुनर्द्विविधा निजागन्तुभेदेन॥ ३॥**

## ( १ ) निज-आगन्तुज शोथ
## ( Endogenous & Exogenous Oedemas )

शोथ के भेद — ( १ ) वातजन्य, ( २ ) पित्तजन्य, ( ३ ) कफजन्य ये तीन शोथ होते हैं। फिर ये ही शोथ निज और आगन्तु भेद से दो प्रकार के होते है॥ ३॥

**विमर्श**—यद्यपि सभी शोथ त्रिदोषज ही होता है, यथा—'बाह्याः सिराः प्राप्य यदा कफासृक्पित्तानि संदूषयतीह वायुः। तै रुद्धमार्गः स तदा विसर्पन्नुत्सेधलिङ्गं श्वयथुं करोति॥' (चि. अ. १२)

तथा 'सर्वस्त्रिदोषोऽधिकदोषलिङ्गैस्तत्संज्ञमभ्येति भिषग्जितं च' ( चि. अ. १२ )। किन्तु प्रत्येक दोष की अधिकता ( उल्हण ) के अनुसार, तीन भेद माना है। तदनन्तर रोगोत्पत्ति में कारण भेद से निज, आगन्तु दो भेद माने हैं।

**तत्रागन्तवश्छेदनभेदनक्षणनभञ्जनपिच्छनोत्पेषणप्रहारवधबन्धनवेष्टनव्यधनपीडनादिभिर्वा, भल्लातकपुष्पफलरसात्मगुप्ताशूकक्रिमिशूकाहितपत्रलतागुल्मसंस्पर्शनैर्वा, स्वेदनपरिसर्पणावमूत्रणैर्वा विषिणां, सविषप्राणिदंष्ट्रादन्तविषाणनखनिपातैर्वा, सागरविषवातहिमदहनसंस्पर्शनैर्वा, शोथाः समुपजायन्ते॥ ४॥**

आगन्तुक शोथ के कारण [ Aetiology of Exogenous oedemas ] — आगन्तुक शोथ किसी शस्त्र से छेदन, भेदन, ( क्षणन हड्डियों का चूर-चूर हो जाना ), भंजन ( जर्जरीकरण ), पिच्छन ( अत्यन्त कुचल जाना ), उत्पेषण ( पिस जाना ), प्रहार ( चोट लगना ), वध ( आघात लगना ), बन्धन ( रस्सी या सर्प आदि से बँध जाना ), वेष्टन ( अंगों का ऐंठ जाना ), व्यधन ( सूजा आदि का धस जाना ), पीडन ( किसी वस्तु से दब जाना ) आदि इस प्रकार के चोट लगने से तथा भिलावे का फूल और फल का रस लग जाने से, केवाच के रोओं के लग जाने से, क्रिमियों का शूक लग जाने से, विषैले पत्र, लता, गुल्म, का स्पर्श हो जाने से अथवा विषैले कृमियों का पसीना लग जाने से या उनके शरीर पर चलने से, या शरीर पर मूत्र-त्याग करने से, और विषैले प्राणियों की दंष्ट्रा ( दाढ़ ), दांत, शींग, नख के लग जाने से अथवा समुद्री हवा, विषैली हवा, बर्फ और अग्नि के स्पर्श से शोथ रोग उत्पन्न हो जाता है॥ ४॥

**विमर्श**—उपर्युक्त शोथ में आघात ( Traumatic causes ) तथा विषैली वनस्पतियाँ और जन्तुओं को मुख्य कारण माना है।

**ते पुनर्यथास्वं हेतुव्यञ्जनैरादावुपलभ्यन्ते निजव्यञ्जनैकदेशविपरीतैः, बन्धमन्त्रागदप्रलेपप्रतापनिर्वापणादिभिश्चोपक्रमैरुपक्रम्यमाणाः प्रशान्तिमापद्यन्ते॥ ५॥**

आगन्तुक शोथ की सम्प्राप्ति और उपशय — आगन्तुक शोथ कारण के अनुसार पहले लक्षणों से युक्त होते हैं और बाद में वातादि दोष से उत्पन्न शोथ के लक्षणों से एकदेश-विपरीत होते हैं अर्थात् स्थानिक रूप में भिन्न होते हैं। ये आगन्तुक शोथ बन्धन, मंत्र-प्रयोग, अगद ( विषनाशक ओषधियाँ ) का प्रलेप, प्रताप ( अग्नि से सेंक ), निर्वापण ( शीतल जल या क्वाथ आदि से परिषेक ) आदि उपचारों से चिकित्सा करने पर शान्त हो जाते हैं॥ ५॥

**विमर्श**—आगन्तुक शोथ में लक्षण उत्पन्न होने के बाद दोष कुपित होते हैं और अपने लक्षणों को प्रगट करते हैं, यथा—'आगन्तुर्हि व्यथापूर्वसमुत्पन्नो जघन्यं वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यमापादयति, निजे तु वातपित्तश्लेष्माणः पूर्वं वैषम्यमापद्यन्ते जघन्यं व्यथामभिनिर्वर्त्तयन्ति' ( च. सू. अ. श्लोक ७ )। वातादि दोष से एकदेश-विपरीत होने का तात्पर्य यह भी हो सकता है कि आगन्तुक व्यथापूर्वक उत्पन्न होता है और वातादि दोष से उत्पन्न होने वाले शोथ में पहले वातादि दोष के लक्षण प्रकट होते हैं फिर बाद में व्यथा होती है अथवा आगन्तुक में कारण-भेद से शोथ में भिन्न लक्षण पाये जाते है, यथा—'अभिघातेन शस्त्रादि-च्छेदभेदक्षतादिभिः। हिमानिलोदध्यनिलैर्भल्लातकपिकच्छुजैः॥ रसैः शूकैश्च संस्पर्शाच्छ्वयथुः स्याद्विसर्पवान्। भृशोष्मा लोहिताभासः प्रायशः पित्तलक्षणः॥' ( वा. नि. अ. १३ ), उपर्युक्त कारणों से होने वाले शोथ फैलने वाला, लोहिताभास और अधिक गर्मी से युक्त होता है और आगन्तुक शोथ यदि अग्राकित कारणोंसे हो तो वह शोथ मृदु, चल, अवलम्बी और शीघ्र ही दाह और वेदना करने वाला होता है,

यथा—'विषजः सविषप्राणिपरिसर्पणमूत्रणात्। दंष्ट्रादन्तनखाघातादविषप्राणिनामपि ॥ विण्मूत्रशुक्रोपहतमलवद्वस्त्रसङ्करात्। विषवृक्षानिलस्पर्शाद्गरयोगावचूर्णनात् ॥ मृदुश्चलोऽवलम्बी च शीघ्रो दाहरुजाकरः।' ( वा. नि. अ. १३ )।

**निजाः पुनः स्नेहस्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानामयथावत्प्रयोगान्मिथ्यासंसर्जनाद्वा छर्द्यलसकविसूचिकाश्वासकासातिसारशोषपाण्डुरोगोदरज्वरप्रदरभगन्दरार्शोविकारातिकर्शनैर्वा कुष्ठकण्डूपिडकादिभिर्वा छर्दिक्षवथूद्गारशुक्रवातमूत्रपुरीषवेगधारणैर्वा कर्मरोगोपवासाध्वकर्शितस्य[1] वा सहसाऽतिगुर्वम्ललवणपिष्टान्नफलशाकरागदधिहरितकमद्यमन्दकविरूढनवशूकशमीधान्यानूपौदकपिशितोपयोगान्मृत्पङ्कलोष्टभक्षणाल्लवणातिभक्षणाद्गर्भसंपीडनादामगर्भप्रपतनात् प्रजातानां च मिथ्योपचारादुदीर्णदोषत्वाच्च शोफाः प्रादुर्भवन्ति; इत्युक्तः सामान्यो हेतुः ॥ ६ ॥**

निज ( वातादि दोषज ) शोथ के कारण [ Aetiology of Endogenous Oedema ] — निज शोथ सामान्यतः स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, आस्थापनवस्ति, अनुवासन वस्ति और शिरोविरेचनों ( नस्य ) के ठीक-ठीक प्रयोग न करने से अथवा इनके ठीक प्रयोग होने पर भी उचित रूप से पेया आदि संसर्जन क्रम का प्रयोग न होने से, अथवा वमन, अलसक, विसूचिका, श्वास, कास, अतिसार, शोष, पाण्डुरोग, उदर रोग, ज्वर, प्रदर, भगन्दर और अर्श रोगों के उपद्रवों से, रोगी के अत्यन्त क्षीण हो जाने से अथवा कुष्ठ, क्रिमि, पिडका आदि के होने से अथवा वमन, छींक, डकार, शुक्र, वात, मूत्र, मल इनके आये हुये वेगों को धारण करने से, अथवा पंचकर्म, रोग, उपवास, अधिक रास्ता चलने से, अत्यन्त दुर्बलता हो जाने से, अथवा रोगी सहसा अत्यन्त गुरु, अम्ल, लवण, पिष्टान्न ( चावल का आटा ), फल, शाक, राग ( अचार-चटनी ), दही, हरितक, मदिरा, मन्दक ( पूर्ण रूप से न जमी हुई दही ), विरूढ ( अंकुरित अन्न ), नूतन शूक धान्य, नये शमी धान्य, अनूप और उदकदेश में होने वाले पशु-पक्षियों के मांस का सेवन करने से अथवा मट्टी, कीचड़ और भूनी हुई मट्टी खाने से, अथवा अधिक नमक खाने से, गर्भवती स्त्रियों में गर्भ से अति पीड़ित होने से, कच्चे गर्भ के गिरने से, बच्चा हो जाने पर प्रसूता के नियमों का उचित रूप से पालन न करने से जब दोष अधिक बढ़ जाते है तब शोथ उत्पन्न होता है। ये निज शोथ के सामान्य कारण बताये गये हैं ॥ ६ ॥

**विमर्श**—इन्हीं कारणों को चिकित्सास्थान के १२वें अध्याय में संक्षेप में लिखा गया है—'शुद्ध्यामयाभुक्तकृशाबलानां क्षाराम्लतीक्ष्णोष्णगुरूपसेवा। दध्याममृच्छाकविरोधिदुष्टगरोपसृष्टान्ननिषेवणं च ॥ अर्शांस्यचेष्टा न च देहशुद्धिर्मर्मोपघातो विषमा प्रसूतिः। मिथ्योपचारः प्रतिकर्मणां च निजस्य हेतुः श्वयथोः प्रदिष्टः ॥' ( चरक )। यहाँ यह शोथ का सामान्य कारण बताया है पर शोथ का सामान्य लक्षण नहीं बताया है। चिकित्सा स्थान में शोथ का सामान्य लक्षण इस प्रकार बताया है, यथा—'सगौरवं स्यादनवस्थितत्वं सोत्सेधमूष्माऽथ सिरातनुत्वम्। सलोमहर्षाङ्गविवर्णता च सामान्यलिङ्गं श्वयथोः प्रदिष्टम् ॥' ( च. चि. अ. १२ )।

आयुर्वेद में शोथ, श्वयथु तथा शोफ इन तीन शब्दों का व्यवहार कहीं सूजन सामान्य के लिये पर्याय रूप में और कहीं विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है। किन्तु इस अध्याय में शोथ शब्द विशिष्ट अर्थ में है। जिस अवस्था में दोष त्वचा और मांस का आश्रय ग्रहण कर अर्थात् उनके बीच में स्थित होकर उभाड़ उत्पन्न करते हैं तथा जिनमें पाक की प्रवृत्ति नहीं होती

---

१. 'कर्मरोगोपवासाध्वकर्षितस्य' ग.।

है उसी का यहाँ वर्णन है। जिनमें दोष त्वचा, मांस, रक्त आदि आठ व्रण वस्तुओं को दूषित करते हैं एवं पाक की प्रवृत्ति होती है उसे 'व्रणशोथ' कहते हैं। अर्वाचीन शास्त्रों में इनके लिए क्रमशः Oedema तथा Inflamation संज्ञा दी जाती है। यहाँ प्रथम प्रकार का ही वर्णन है। यद्यपि प्रथम प्रकार अपचारादि से दूसरे प्रकार में भी परिणत हो सकता है। विशेषतः पैत्तिक शोथ एवं आगन्तुक शोथों में इसकी संभावना अधिक रहती है। शोथ की उत्पत्ति में रक्त सहित तीनों ही दोष भाग लेते हैं किन्तु कारणों और लक्षणों एवं चिकित्सा की विशेषताओं के आधार पर एकदोषज तीन, द्विदोषज तीन और सान्निपातिक एक, इस प्रकार सात निज और अभिघातज एवं विषज भेद से दो आगन्तुज और सब मिलाकर नव भेद किये जाते हैं।

कारणभेद से सूजन के स्थूल रूप से दो भेद किये जा सकते हैं—( १ ) निजकारण-जन्य—विविध मिथ्याहार-विहार के कारण शरीर में प्रकुपित दोषजन्य सूजनों का समावेश किया जाता है। इसे वर्णन-सौकर्यार्थ शोफ या श्वयथु ( Oedema ) भी कह सकते हैं। ( २ ) आगन्तुक-कारण-जन्य—आघात, अग्नितप्त पदार्थों से जलना, रासायनिक पदार्थ ( तीव्र अम्ल या क्षारों ) से जलना, विष, विविध विकारी जीवाणु एवं विद्युत्, प्रवाह ये सब आगन्तुक सूजन के कारण हैं। इसमें त्वचा, मांस आदि व्रणवस्तुओं के भी आक्रान्त होने और पूयोत्पत्ति की आशंका रहती है।

आचार्य ने चि. अ. १२ में शोफ के तीन भेद किये हैं। यथा—'त्रिविधो निजश्च सर्वार्धगात्रावयवाश्रितत्वात्।' ( १ ) सर्वाङ्गशोफ (Generalised Oedema या General anasarca)—यह हृदय, यकृत् एवं वृक्क जैसे अवयवों की विकृति से होता है। ( २ ) अर्धाङ्गशोफ—उपर्युक्त अङ्गों की ही विकृति जब अल्प मात्रा में रहती है तो यह उत्पन्न होता है। हृदय एवं यकृत् की विकृति से अधरांग शोफ तथा वृक्क की विकृति से ऊर्ध्वांगशोफ अधिकतर होता है। इन दोनों में सूजन के अतिरिक्त कारणानुरूप अन्य सार्वदैहिक लक्षण भी प्रचुर मात्रा में पाये जाते हैं। ( ३ ) एकदेशोत्थित या एकाङ्ग शोफ (Local Oedema)—आगन्तुक कारणों से एकदेश में भी शोथ उत्पन्न होता है। इनके अतिरिक्त आचार्य ने और तदनुसार माधव ने ऊर्ध्वगत, मध्यगत और अधोगत एवं सर्वसर भेद तथा सुश्रुत और वाग्भट ने सर्वसर या सर्वांग और अवयव समुत्थ या एकांग शोथ का भी वर्णन किया है। वाग्भट ने आकृति-भेद से पृथु, उन्नत और ग्रथित इन तीन भेदों का भी उल्लेख किया है।

अर्वाचीन शास्त्रों में भी शोफ ( Oedema ) की उत्पत्ति के सम्बन्ध में निम्नलिखित विवेचन प्राप्त होता है।

शरीर की समस्त धातुयें तरल पदार्थ में अवगाहित रहती हैं। इस तरल पदार्थ में रक्तवाहिनियों द्वारा आगत रक्त, सूक्ष्म केशिकाओं या स्रोतों ( Arterial capillaries ) में पहुँच कर उपस्नेहन द्वारा पोषक पदार्थयुक्त रक्त-रस पहुँचाता है और पुनः त्याज्य पदार्थयुक्त धातुरस का सिरास्रोतों ( Venous capillaries ) द्वारा शोषण कर उसे विविध विसर्गाङ्गों में पहुँचा कर उसका निर्हरण करता रहता है। जब किसी भी कारण से इस धातुगत रस के शोषण में बाधा उत्पन्न होती है या स्रुत रक्त-रस अधिक होता है तब धातुओं के संयोजक तन्तुओं में अधिक तरल का सञ्चय होने से उत्सेध उत्पन्न होता है जिससे वहाँ का स्थितिस्थापकत्व नष्ट हो जाता है और दबाने पर गड्ढा पड़ता है और उसे ही शोफ कहते हैं। कारणभेद से इस सञ्चित द्रव में तथा अन्य लक्षणों में विविधता पायी पाती है अतः शोथ के निश्चित कारण का उल्लेख दुष्कर होते हुए भी सामान्यतया निम्नलिखित कारण माने जाते हैं—

( १ ) स्रोतोभित्ति की प्रवेश्यता ( Permeability of capillary endothelium ) सामान्यतया स्रोतोभित्ति केवल जारक ( $O_2$ ) और जल या उसमें घुले हुए पदार्थों के ही लिए प्रवेश्य होती है। रक्तरसगत प्रोभूजिन ( Protien ) के लिए अप्रवेश्य होती है। किन्तु विसर्जन और अभिघात. व्रणशोथ, भाराधिक्य, अम्लाधिक्य एवं कुछ निज और आगन्तुज विषों से इसकी प्रवेश्यता बढ़ जाती है तब प्रोभूजिन भी रक्त-रस के साथ स्रोत के बाहर आ जाती है और तरल के पुनःशोषण में बाधा उत्पन्न कर शोफ को उत्पन्न करती है।

( २ ) स्रोतोगत भारवृद्धि—हृदय रोग में रक्तसञ्चार में बाधा होने से सिराओं और स्रोतों में रक्तभार स्वाभाविक से बहुत अधिक होकर उसके पुनःशोषण कार्य में बाधा और उसकी भित्तिकी प्रवेश्यता में वृद्धि उत्पन्न कर शोफ का कारण होता है।

( ३ ) रक्तरसगत प्रोभूजिनों के आसृतीय पीडन की हीनता ( Fall of colloid-osmotic pressure of plasma-protiens)—रक्तरसगत प्रोभूजिन ही तरल सञ्चय एवं आसृतीय सम्पीडन द्वारा धातुगत तरल का शोषण करती है। वृक्कविकारों में मूत्र द्वारा उसका अधिक निर्हरण होने ( लालामेह—Albuminurea ) तथा स्रोतोभित्ति की प्रवेश्यता वृद्धि में रक्तरस के साथ धातुरस में स्राव होने से तथा भोज्यपदार्थों में उसकी कमी होने से जब इसकी स्वाभाविक राशि ( प्रायः ७ प्रतिशत ) रक्त-रस में हीन ( ५·५% से कम ) हो जाती है तब शोफ की उत्पत्ति होती है।

( ४ ) रक्तगत विभिन्न संघटकों का प्रभाव (Effects of other constituents of blood)—इसमें जल और सैन्धव ( Sodium chloride ) को अधिक महत्त्व दिया जाता है किन्तु इनके सम्बन्ध में विभिन्न विद्वानों में मतभेद है और इनकी अधिकता से शोफोत्पत्ति के पक्ष और विपक्ष में अनेक प्रमाण दिए जाते हैं। जैसे शोफ की चिकित्सा में जल और नमक का निषेध करने से निश्चित लाभ प्राचीनतम काल से देखा जाता है। किन्तु लवणविलयन का सिरा में निक्षेप करने से एवं अश्मरीजनित मूत्राघात में रक्त में जलांश अधिक होने पर भी शोफ की उत्पत्ति न होना, इनकी शोफ की कारणता के विपक्ष में प्रमाण है।

( ५ ) धातुगत परिवर्तन (Changes in tissue-cells )—धातुओं में लवण आदि कतिपय पदार्थों के अनुचित रूप में सञ्चित हो जाने पर भी उनको घोलने के लिए जल की अधिक आवश्यकता होती है और अधिक जलसञ्चय से शोफ की उत्पत्ति होती है।

आयुर्वेदोक्त सभी कारणों का समाधान इन्हीं पाँचों कारणों द्वारा सरलता से किया जा सकता है, यथा—'अभुक्तकृशाबलानाम्' भोजन के अभाव तथा भोजन में प्रोभूजिन ( Protiens ) तथा जीवतिक्ति ए और बी की कमी से भी शोफ ( Oedema ) होता है। आधुनिक ग्रन्थों में इसे दुर्भिक्षजन्य शोफ ( Famine oedema ) नाम दिया गया है। इसके साथ रोगी को पाण्डु ( Anaemia ) तथा कभी-कभी अतिसार के आक्रमण भी होते रहते हैं।

सामान्य शोफ में विकृत अवयव की त्वचा फूली या उभरी हुई होती है। तनाव के कारण त्वचा कुछ पतली, चमकदार एवं विवर्ण होती हैं तथा सिरायें पतली और चमकती दिखाई देती हैं, कुछ उष्ण भी होती हैं। तनाव से ही रोंगटे खड़े दिखते हैं। यह लक्षण पैत्तिक शोफ, जिसमें पाक की प्रवृत्ति होती है और अन्ततोगत्वा व्रणशोथ में परिणत हो सकता है, उसमें विशेष रूप से मिलते हैं। दबाने पर उत्सन्न भाग में गड्ढा पड़ना ( Pitting on pressure ) शोफ का महत्त्व पूर्ण लक्षण है।

आजकल सूजन के लिये इन्फ्लेमेशन तथा ईडिमा शब्द का व्यवहार होता है। ईडिमा का वर्णन पहले किया जा चुका है, आगन्तुक कारणों से प्रायः इन्फ्लेमेशन की उत्पत्ति होती है। यह

शारीरिक धातुओं की स्वाभाविक प्रतिक्रिया है 'Inflammation is the local defence of tissue of the site of damage which is caused by bacteria, injury or chemicals' इन्फ्लेमेशन के परिणामस्वरूप विद्रधि ( Abscess ) की उत्पत्ति होती है। इडिमा में विद्रधि नहीं बनती अपितु धातुओं में जल-संचय हो जाने से भाग फूला हुआ दिखाई देने लगता है। साधारणतया किसी स्थान पर क्षोभ या उपसर्ग होने पर क्षोभक पदार्थ के विनाश या जीवाणुभक्षण क्रिया ( Phagocytosis ) के द्वारा उपसर्गकारी जीवाणु का नाश कर दिया जाता है जिससे साधारण प्रतिक्रिया के उपरान्त कोई लक्षण व्यक्त नहीं होते। जिस अवस्था में स्थानीय धातुओं की दुर्बलता होती है उस अवस्था में उपसर्ग के लक्षण स्पष्ट दृष्टिगोचर होने लगते हैं। जिन्हें दो अवस्थाओं में विभक्त किया जा सकता है—

( १ ) वाहिनीकृत अवस्था ( Vascular stage )—यह अवस्था रक्तवाहिनियों के विस्फार के कारण उत्पन्न होती है। इसके निम्न लक्षण हैं—( क ) रक्तिमा ( Redness ) विकृत भाग लाल हो जाता है। ( ख ) उष्णता ( Heat )। ( ग ) स्पर्शासहता ( Tenderness )। ( घ ) सूजन ( Swelling )। ( ङ ) पीडा ( Pain )। ( च ) स्वकर्मगुणहानि ( Loss of function )।

( २ ) धातुकृत अवस्था ( Cellular stage )—इस अवस्था में उपसर्ग का मुकाबला करने के निमित्त स्थानीय प्रतिक्रियास्वरूप श्वेतकायाणुओं की वृद्धि होती है। बह्वाकारी ( Polymorph ) श्वेतकण जीवाणुओं का भक्षण कर लेते हैं। इस अवस्था में कुछ जीवाणु और श्वेतकायाणुओं की मृत्यु भी होती है। पूय के ये मुख्य घटक होते हैं। इडिमा में केवल पहिली अवस्था ही होती है, इससे वहाँ पूयोत्पत्ति नहीं होती।

***अयं त्वत्र विशेषः—शीतरूक्षलघुविशदश्रमोपवासातिकर्शनक्षपणादिभिर्वायुः[1] प्रकुपितस्त्वङ्मांसशोणितादीन्यभिभूय शोफं जनयति। स क्षिप्रोत्थानप्रशमो भवति, तथा श्यामारुणवर्णः प्रकृतिवर्णो वा, चलः स्पन्दनः खरपरुषभिन्नत्वग्रोमा[2] छिद्यत इव भिद्यत इव पीड्यत इव सूचीभिरिव तुद्यते पिपीलिकाभिरिव संसृप्यते सर्षपकल्कावलिप्त इव चिमिचिमायते संकुच्यत आयम्यत इवेति वातशोथः ( १ )**

**( १ )** वातिक-शोथ के निदान, सम्प्राप्ति और लक्षण — वातिक शोथ में यह विशेषता होती है कि शीत, रूक्ष, लघु, विशद द्रव्यों के सेवन से, अधिक श्रम करने से, अधिक उपवास से शरीर अत्यन्त कृश या अधिक क्षीण होने से, कुपित हुई वायु त्वचा, मांस, रक्त आदि को दूषित कर शोथ को उत्पन्न करती है। वह वातजन्य शोथ शीघ्र ही उत्पन्न होता है और शीघ्र ही शान्त हो जाता है। वह श्याम, अरुण वर्ण का होता है अथवा त्वचा के समान ही वर्ण वाला तथा फैलने वाला होता है। उसमें स्पन्दन होता है। इसमें खर, परुष, फटी हुई, त्वचा और रोम होते हैं। छेदन की तरह, भेदन की तरह, पीडन की तरह, सूई से चुभोने की तरह वेदना होती है। चीटियाँ शरीर पर चल रही हैं, इस प्रकार शोथ पर अनुभव होता है। सरसों का कल्क शरीर पर लगाने के समान चुनचुनाहट, संकोच और तनाव होता है। इसे वातिकशोथ कहते हैं ( १ )

***उष्णतीक्ष्णकटुकक्षारलवणाम्लाजीर्णभोजनैरग्न्यातपप्रतापैश्च पित्तं प्रकुपितं त्वङ्मांसशोणितान्यभिभूय[3] शोथं जनयति। स क्षिप्रोत्थानप्रशमो भवति, कृष्णपीतनीलताम्रावभास**

---

१. 'धूमोपवासा' ग.। २. 'भिन्नलोमा' ग.। ३. 'शोणितादीन्यभिभूय' ग.।

**उष्णो मृदुः कपिलताम्ररोमा, उष्यते दूयते धूप्यते ऊष्मायते स्विद्यते क्लिद्यते न च स्पर्शमुष्णं वा सुपूयत[1] इति पित्तशोथः ( २ )**

( २ ) पैत्तिकशोथ के निदान, सम्प्राप्ति और लक्षण — उष्ण, तीक्ष्ण, कटु, क्षार, लवण, अम्लरस, और अजीर्ण में भोजन करने से, अग्नि और धूप से सन्तप्त होने से पुरुष के शरीर में कुपित पित्त त्वचा, मांस, रक्त आदि को दूषित कर शोथ उत्पन्न करता है। वह पित्तज शोथ शीघ्र ही उत्पन्न होता है और शीघ्र ही शान्त हो जाता है। वह वर्ण में काला, पीला, नीला और ताम्र के समान लाल होता है। स्पर्श में उष्ण और मृदु होता है। कपिल वर्ण, पिंगल वर्ण, ताम्र वर्ण के रोम, शोथ में हो जाते हैं। उस शोथ में पास रखी हुई अग्नि से जल रहा है ऐसा दाह होता है। सारे शोथ में सन्ताप होता है। शोथ से धूम्र निकल रहा है ऐसा अनुभव होता है। गर्मी शोथ से निकल रही है ऐसा अनुभव होता है। शोथ से स्वेद निकलता है और वह गीला रहता है। यदि स्पर्श किया जाय अथवा गर्म वस्तुओं का स्पर्श किया जाय तो उसका सहन नहीं होता। इसे पित्तज शोथ कहते हैं ( २ )

**गुरुमधुरशीतस्निग्धैरतिस्वप्नाव्यायामादिभिश्च श्लेष्मा प्रकुपितस्त्वङ्मांसशोणितादीन्यभिभूय शोथं जनयति। स कृच्छ्रोत्थानप्रशमो भवति, पाण्डुश्वेतावभासो गुरुः स्निग्धः श्लक्ष्णः स्थिरः स्त्यानः शुक्लाग्ररोमा स्पर्शोष्णसहश्चेति श्लेष्मशोथः ( ३ )**

( ३ ) कफज शोथ के निदान, सम्प्राप्ति और लक्षण — गुरु, मधुर, शीत तथा स्निग्ध द्रव्यों के अधिक सेवन से, अधिक निद्रा और व्यायाम आदि श्रम न करने से, कुपित हुआ कफ, त्वचा, मांस, रक्त आदि को दूषित कर शोथ उत्पन्न करता है। वह कफज शोथ कठिनता से अर्थात् देर से उत्पन्न होता है और देर से ही शान्त होता है, उसका वर्ण पाण्डु या श्वेत होता है। शोथ में भारीपन, चिकनापन, श्लक्ष्णता, स्थिरता और कठोरपन होता है और शोथ में ऐसे रोम होते हैं जिनका अग्रभाग श्वेत होता है और उष्ण स्पर्श अच्छा लगता है, इसे कफज शोथ कहते है ( ३ )

**यथास्वकारणाकृतिसंसर्गाद् द्विदोषजास्त्रयः शोथा भवन्ति। यथास्वकारणाकृतिसन्निपातात् सान्निपातिक एकः[2], एवं सप्तविधो भेदः ॥ ७ ॥**

( ४, ५, ६, ७ ) द्वन्द्वज तथा सान्निपातिक शोथ के निदान, सम्प्राप्ति और लक्षण — अपने-अपने हेतुओं और लक्षणों के संमिश्रण से दो दोष से होने वाले, तीन शोथ होते हैं और अपने कारण और लक्षणों के संमिश्रण से एक सन्निपातज शोथ होता है, इस प्रकार शोथ के सात भेद होते हैं ॥ ७ ॥

**विमर्श**—यद्यपि अध्याय के प्रारम्भ में तीन ही शोथ होते हैं ऐसी प्रतिज्ञा कर पुनः निज आगन्तुक भेदसे दो शोथ माने हैं। लेकिन अन्ततोगत्वा शोथ के सात भेद माने हैं यथा—पृथक् दोषों से ३, संसर्ग ( दो दोष ) से ३ और सन्निपात से १, इस प्रकार ७ प्रकार के शोथ माने गये हैं।

**प्रकृतिभिस्ताभिस्ताभिर्भिद्यमानो[3] द्विविधस्त्रिविधश्चतुर्विधः सप्तविधोऽष्टविधश्च शोथ उपलभ्यते; पुनश्चैक एव,उत्सेधसामान्यात् ॥ ८ ॥**

शोथ के विभिन्न वर्गीकरण — यद्यपि भिन्न-भिन्न कारणों से भेद को प्राप्त हुआ शोथ दो प्रकार का (निज, आगन्तुक), त्रिविध (वातज, पित्तज, कफज), चतुर्विध (वातज, पित्तज, कफज, आगन्तुज), सप्तविध ( वातज, पित्तज, कफज, वातपित्तज, वातकफज, पित्तकफज, त्रिदोषज ), अष्टविध ( सात

१. 'न सुपूयते न सहते' चक्रः। 'न च स्पर्शमुष्णं च सहते' यो.।

२. 'एक एवं सप्तविधो भेदः' ग.। ३. एवं भेदेतिपूर्वकं पाठान्तरम् ग.।

निज, एक आगन्तुज ) इस प्रकार शोथ के भेद होते हैं और वह शोथ उत्सेध सामान्यसे एक ही प्रकार का होता है ॥ ८ ॥

**विमर्श**—शोथ के विभिन्न भेदों का निम्न रूप में संग्रह ( वर्णन ) किया जा सकता है—

| भेद | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १. एकविध ( Common ) | उत्सेधसामान्यात् शोथः ( Swelling being the Common Symptom ) | | | |
| २. द्विविध ( Bi-partite ) | निज ( Endogenous ) | आगन्तुज ( Exogenous ) | | |
| ३. त्रिविध ( Tri-partite ) | वातिक ( Vatika ) | पैत्तिक ( Paittika ) | श्लैष्मिक ( Shlaishmika ) | |
| (क) त्रिविध ( च. चि. १२ ) | सर्वगात्राश्रित ( सर्वाङ्ग या सर्वसर, सु., वा. ) ( General Anasarca ) | अर्धगात्राश्रित ( Hemi type of œdema ) | अवयवाश्रित ( एकाङ्ग ) ( Local œdemas including inflammatory ) | |
| (ख) त्रिविध ( माधव-साध्यासाध्यता प्रकरण ) | ऊर्ध्वगत | मध्यगत | अधोगत | |
| (ग) त्रिविध (वाग्भट-आकृतिभेद) | पृथु ( Thick ) | उन्नत ( Elevated ) | ग्रथित ( Hard like glands ) | |
| ४. चतुर्विध ( Quadru-partite ) | वातिक | पैत्तिक | श्लैष्मिक | आगन्तुज |
| ५. सप्तविध ( Septa-partite ) | वातिक | पैत्तिक | श्लैष्मिक | वातपैत्तिक |
| | वातश्लैष्मिक | पित्तश्लैष्मिक | सन्निपातज | |
| ६. अष्टविध ( Octo-partite ) | वातिक | पैत्तिक | श्लैष्मिक | वातपैत्तिक |
| | वातश्लैष्मिक | पित्तश्लैष्मिक | सन्निपातज | आगन्तुज |

**भवन्ति चात्र**

**शूयन्ते[1] यस्य गात्राणि स्वपन्तीव रुजन्ति च। पीडितान्युन्नमन्त्याशु वातशोथं तमादिशेत् ॥**
**यश्चाप्यरुणवर्णाभः शोथो नक्तं प्रणश्यति। स्नेहोष्णमर्दनाभ्यां च प्रणश्येत् स च वातिकः ॥**

वातिक शोथ का लक्षण — जिस पुरुष के गात्र शोथयुक्त और शून्य हो गए हैं ऐसा प्रतीत हो तथा वेदनायुक्त हो, शोथ को हाथ से दबाया जाय तो दब जाय पर शीघ्र ही पुनः उठ जाय, उसे वातज शोथ कहा जाता है। और जिस शोथ का वर्ण अरुण हो, रात्रि में शोथ नष्ट हो जाता हो तथा स्नेहन, स्वेदन और मर्दन से शोथ नष्ट हो जाता हो उसे वातिक शोथ कहा जाता है ॥ ९-१० ॥

१. 'दूयन्ते' ग.।

**विमर्श**—चिकित्सा के १२वें अध्याय में भी वातिक-शोथ का लक्षण बताया है जो विशेष स्पष्ट है यथा—'चलस्तनुत्वक् परुषोऽरुणोऽसितः सुषुप्तिहर्षार्तियुतोऽनिमित्ततः। प्रशाम्यति प्रोन्नमति प्रपीडितो दिवाबली च श्वयथुः समीरणात् ॥' अर्थात् वातिक शोथ चंचल होता है। इसकी त्वचा पतली होती है। यह कठोर, लाल या काला होता है। कभी संज्ञानाश ( Anaesthesia ) एवं कभी रोमहर्ष ( Hyperesthesia ) होता रहता है। अकारण ही शान्त हो जाता है और दबाने पर पुनः उभर आता है। दिन में बढ़ जाता है। जानपदिक शोथ ( Epidemic dropsy ) में शोफ दिन के अन्त में सबसे अधिक होता है और रात्रिको विश्राम करने से ठीक हो जाता है। इसे दिवाबली कह सकते हैं। दानवीय उत्कोठ ( Angioneurotic oedema ) का भी इसमें ग्रहण कर सकते हैं। हृद्रोग में, विशेषतः उसकी आरम्भिक अवस्था में, भी वातिक शोथ के लक्षण मिलते हैं।

**यः पिपासाज्वरार्तस्य दूयतेऽथ विदह्यते। स्विद्यति क्लिद्यते गन्धी स पैत्तः श्वयथुः स्मृतः॥**
**यः पीतनेत्रवक्त्रत्वक्[1] पूर्वं मध्यात् प्रशूयते[2]। तनुत्वक् चातिसारी च पित्तशोथः स उच्यते॥**

पैत्तिक शोथ के लक्षण — प्यास और ज्वर से पीडित जिस पुरुष के शोथ में जलन हो, दाह होता हो, पसीना निकलता हो, क्लेद युक्त हो और उसमें से गन्ध निकलता हो, उसको पित्तजन्य शोथ कहते हैं। जिस पुरुष के नेत्र, मुख और त्वचा पीले वर्ण की हो और शोथ मध्य शरीर से उत्पन्न हो, शोथ की त्वचायें पतली हों और रोगी को अतिसार होता हो तो इसे पित्तज शोथ कहा जाता है ॥ ११-१२ ॥

**विमर्श**—चिकित्सा स्थान (अ. १२वें ) में इसका लक्षण निम्न रूप से बताया गया है, यथा—'मृदुः सगन्धोऽसितपीतरागवान् भ्रमज्वरस्वेदतृषामदान्वितः। य उष्यते स्पष्टरुगक्षिरागकृत् स पित्त-शोथो भृशदाहपाकवान् ॥' अर्थात् पैत्तिक शोथ मृदु, विशेष प्रकार की गन्ध से युक्त, काला, पीला या लाल रंग का; भ्रम, ज्वर, स्वेद, प्यास तथा मद जैसे लक्षणों से युक्त होता है। जिसमें दाह विशेष हो तथा जिसमें पीडा की स्पष्टता एवं आँखों में सुर्खी हो, पकने की जिसमें प्रवृत्ति हो उसे पैत्तिक शोथ समझना चाहिये। पित्तकृत विदाह के कारण विकृत स्थान की धातुएँ भी आक्रान्त हो जाती हैं तथा विदाह और पाक की प्रवृत्ति होने से पैत्तिक शोथ के सब लक्षण व्रण शोथ ( Inflammation ) या शोथ की पच्यमानावस्था से मिलते हैं।

**शीतः सक्तगतिर्यस्तु कण्डूमान्[3] पाण्डुरेव च। निपीडितो नोन्नमति श्वयथुः स कफात्मकः॥**
**यस्य शस्त्रकुशच्छिन्नाच्छोणितं न प्रवर्तते। कृच्छ्रेण पिच्छा[4] स्रवति स चापि कफसंभवः॥**

श्लैष्मिकशोथ के लक्षण — जो शोथ स्पर्श में शीतल, शोथ की गति आगे न बढ़ती हो, खुजली युक्त हो, पाण्डु वर्ण का हो, दबाने पर दब जाता हो पर उठता न हो, उसे कफज शोथ कहते हैं। जिस शोथ में शस्त्र, कुश आदि से कट जाने पर रक्त न निकले और कठिनता से उससे चिपचिपा झाग निकले वह शोथ कफज कहा जाता है ॥ १३-१४ ॥

**विमर्श**—चिकित्सा स्थान (अ. १२) में इसके लक्षण निम्न बताये हैं—'गुरुः स्थिरः पाण्डुररोचका-न्वितः प्रसेकनिद्रावमिवह्निमान्द्यकृत्। स कृच्छ्रजन्मप्रशमो निपीडितो न चोन्नमेद्रात्रिबली कफात्मकः ॥' अर्थात् जो शोथ गुरु, स्थिर, पाण्डुवर्ण का हो, रोगी अरुचि से पीडित हो, मुख से लालास्राव होता हो, निद्रा अधिक आती हो, वमन और अग्निमान्द्य से पीडित हो, शोथ की उत्पत्ति और शान्ति कठिनाई से होती हो, दबाने पर दब जाता हो पर शीघ्र उठता न हो, रात्रि में शोथ का बल

---

१. 'पीतमुखनेत्रत्वक्' ग.।　　२. 'प्रसूयते' ग.।
३. 'पाण्डुः कण्डूयतेऽपि च' यो.।　　४. 'पिच्छां' ग.।

अधिक हो तो उसे कफज शोथ कहते हैं। कफज शोथ रात्रि में अधिक रहता है क्योंकि रात्रि में जब मनुष्य शयन करता है तो सारे स्रोतों का मुख बन्द हो जाता है और मनुष्य स्थिर रहता है, इसलिये कफ बढ़ जाता है। दिन में सभी स्रोत खुले रहते हैं, चेष्टा मनुष्य कुछ न कुछ किया करता है, इसलिये कफ दुर्बल रहता है। अतः इसका वेग दिन में नहीं रहता है। यह शोथ घन रहता है। इसे घन शोथ ( Solid oedema ) कहा जा सकता है। यह लसीका-वाहिनियों ( Lymphatic ) के अवरोध से पैदा होता है।

**निदानाकृतिसंसर्गाच्छ्वयथुः स्याद् द्विदोपजः। सर्वाकृतिः सन्निपाताच्छोथो व्यामिश्रहेतुजः॥**

द्वन्द्वज तथा सान्निपातिक शोथ — निदान और लक्षणों के संसर्ग से द्वन्द्वज शोथ तीन प्रकार का होता है और सभी दोषों के लक्षणों के मिलने से सन्निपातज शोथ एक प्रकार का होता है ॥१५॥

**विमर्श**—आचार्य की यह शैली है कि प्रकृतिसमसमवेत रूप में दोष मिल कर जब रोग उत्पन्न करते हैं तो उनका लक्षण और कारण अलग नहीं बताते। द्वन्द्वज तथा सान्निपातिक शोथ को अलग न कह कर उन्हीं के लक्षणों से द्वन्द्वज और सन्निपात का लक्षण बताया है।

*** यस्तु पादाभिनिर्वृत्तः शोथः[1] सर्वाङ्गगो भवेत्[2]। जन्तोः स च सुकष्टः स्यात् प्रसृतः स्त्रीमुखाच्च यः॥ यश्चापि गुह्यप्रभवः स्त्रिया वा पुरुषस्य वा। स च कष्टतमो ज्ञेयो यस्य च स्युरुपद्रवाः ॥१७॥**

स्थान के अनुसार शोथ की साध्यासाध्यता — जो शोथ प्रथम पैर से उत्पन्न होकर सम्पूर्ण शरीर में फैल जाय वह पुरुष के लिये कष्टसाध्य होता है। स्त्री के मुख से शोथ प्रथम उत्पन्न होकर सम्पूर्ण शरीर में फैल जाय तो वह भी कष्टसाध्य होता है। स्त्री एवं पुरुष दोनों के गुह्य स्थान ( गुदा और योनि या मूत्रेन्द्रिय ) से उत्पन्न होकर यदि सम्पूर्ण शरीर में फैल जाय तो वह अधिक कष्टकारी होता है और यदि स्त्री या पुरुष के किसी प्रकार के शोथ में सारे उपद्रव हो तो वह कष्टसाध्य होता है ॥ १६-१७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने चि. अ. २३ में असाध्यतासम्बन्धी अपना मत इस प्रकार प्रकट किया है, यथा—'श्वयथुर्मध्यदेशे यः स कष्टः सर्वगश्च यः। अर्धाङ्गेऽरिष्टभूतश्च यश्चोर्ध्वं परिसर्पति ॥' तथा क्षारपाणि ने—'ऊर्ध्वगामी नरं पद्भ्यामधोगामी मुखात्स्त्रियम्। उभयं वस्तिसंजातः शोथो हन्ति न संशयः ॥' तथा—'पादप्रवृत्तः श्वयथुर्नृणां यः प्राप्नयान्मुखम्। स्त्रीणां वक्त्रादधो याति वस्तिजश्च न सिध्यति ॥' तथा वृद्ध वाग्भट ने भी 'तन्द्रादाहारुचिच्छर्दिमूर्च्छाध्मानातिसारवान्। अनेकोपद्रवयुतः पादाभ्याम् प्रसृतो नरम् ॥ नारीं शोथो मुखाद्धन्ति कुक्षिगुह्यादुभावपि ॥' ( अ. सं. शा. अ. ११ )। इस प्रकार सभी आचार्यों ने, बताया है कि पैर से उत्पन्न होने वाले शोथ पुरुषों के लिये और मुख से उत्पन्न होने वाले शोथ स्त्रियों के लिये तथा गुह्य स्थान से उत्पन्न होने वाले शोथ दोनों के लिये घातक होते हैं। माधव ने इसको स्पष्ट रूप में कहा है—'अनन्योपद्रवकृतः शोथः पादसमुत्थितः। पुरुषं हन्ति नारीं च मुखजो गुह्यजो द्वयम् ॥' अर्थात् जो शोथ किसी रोग के उपद्रव स्वरूप न हो और पैर से पुरुष को प्रारम्भ हो और स्त्री को मुख से और उभय ( स्त्री पुरुष दोनों ) को गुह्य स्थान से उत्पन्न हो तो वह घातक होता है। **चक्रपाणि** ने पुरुष के पादोत्थ शोथ की कृच्छ्रसाध्यता के बारे में निम्नांकित युक्ति दी है। उनके विचार से पुरुष का अधोभाग लघु होता है अत एव अगर इस शोथ को लघु स्थान में ही अच्छा नहीं किया जा सका तो वह ऊर्ध्व भाग में

---

१. 'पादाभिनिर्वृत्तः पुरुषाणां लघावधोदेशे जातः सन् स यदा न जीयते तदा गुरुमूर्ध्वप्रदेशं गतः स च न पार्यते जेतुं, यो हि लघौ प्रदेशे जेतुं न पार्यते गुरुप्रदेशगतो नितरामेव न पार्यते; एवं प्रसृतः स्त्रीमुखाच्च य इत्यपि ज्ञेयं; वचनं हि—'अधोभागो गुरुः स्त्रीणामूर्ध्वः पुंसां गुरुस्तथा' इति चक्रः।

२. 'शोथो गुर्वङ्गगो' ग.।

जाने पर और कष्टसाध्य होगा क्योंकि पुरुष का ऊर्ध्व भाग गुरु होता है। यथा—'अधोभागो गुरुः स्त्रीणामूर्ध्वः पुंसां गुरुस्तथा।' इसके विपरीत स्त्री का मुखोत्थ शोथ कष्टसाध्य होगा, युक्ति उपर्युक्त वाली ही है।

**छर्दिः श्वासोऽरुचिस्तृष्णा ज्वरोऽतीसार एव च। सप्तकोऽयं सदौर्बल्यः शोथोपद्रवसंग्रहः॥**

शोथ का उपद्रव — संक्षेप में वमन, श्वास, भोजन में अरुचि, प्यास की अधिकता, ज्वर, अतिसार और दुर्बलता ये ७ शोथ के उपद्रव हैं॥ १८॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने हिचकी और कास, यह दो उपद्रव शोथ के अधिक माने हैं, यथा—'श्वासः पिपासा दौर्बल्यं ज्वरश्छर्दिररोचकः। हिक्कातिसारकासाश्च शोथिनं क्षपयन्ति हि॥'

( सु. चि. अ. २३ )

**यस्य श्लेष्मा प्रकुपितो जिह्वामूलेऽवतिष्ठते। आशु संजनयेच्छोथं[1] जायतेऽस्योपजिह्विका॥**

## ( २ ) एकदेशीय शोथ

## ( Local Swellings )

**( १ )** उपजिह्विका — कुपित हुआ कफ जिस पुरुष के जिह्वा के मूल भाग में अपना स्थान बनाता है, उसके जिह्वा के मूल भाग में शीघ्र ही शोथ उत्पन्न कर देता है। इसे उपजिह्विका कहते हैं॥ १९॥

**विमर्श**—जिह्वा के मूल में जो शोथ होता है उसका रूप यहाँ नहीं बताया गया है पर सुश्रुत ने नि. अ. १६ में, इसे जिह्वा के अग्र भाग के समान शोथ को अधिजिह्वा माना है यथा—'जिह्वाग्ररूपः श्वयथुः कफात्तु जिह्वोपरिष्टादपि रक्तमिश्रात्। ज्ञेयोऽधिजिह्वः खलु रोग एष विवर्जयेदागतपाकमेनम्॥' अर्थात् जिसे चरक 'उपजिह्वा' मानते हैं उसी को सुश्रुत ने 'अधिजिह्वा' माना है। पर चरक ने जिह्वा के ऊपरी भाग में होने वाले शोथ को उपजिह्वा और जिह्वा के अधोभाग में होने वाले शोथ को अधिजिह्वा माना है, यथा—'जिह्वोपरिष्टादुपजिह्विका स्यात् कफादधस्तादधिजिह्विका च।' ( च. चि. अ. १२ )। वाग्भट ने भी उपजिह्वा और अधिजिह्वा का यही भेद माना है—'प्रबन्धनेऽधो जिह्वायाः शोफो जिह्वाग्रसन्निभः। साङ्कुरः कफपित्तास्रैर्लालोषास्तम्भवान् खरः॥ अधिजिह्वः सरुक्कण्डूर्वाक्याऽऽहारविघातकृत्। तादृगेवोपजिह्वस्तु जिह्वाया उपरि स्थितः॥' ( अ. हृ. उ. अ. २१ )। सुश्रुत ने भी उपजिह्विका का वर्णन किया है पर वह जिह्वा के नीचे होता है या ऊपर होता है यह स्पष्ट नहीं कहा है क्योंकि अधिजिह्वा के वर्णन में 'जिह्वोपरिष्टादपि' से जिह्वा के ऊपरी भाग में ही उपजिह्वा होती है—ऐसा सूचित किया है, पर लक्षण से यह बात स्पष्ट नहीं होती, यथा—'जिह्वाग्ररूपः श्वयथुर्हि जिह्वामुन्नम्य जातः कफरक्तमूलः। लालाकरः कण्डुयुतः सचोषः सा तूपजिह्वा पठिता भिषग्भिः॥' ( सु. नि. अ. १६ )।

अर्थात् जिह्वा के अग्र भाग के समान जिह्वा को ऊपर उठा कर कफ और रक्त के कारण एक शोथ होता है, उसे 'उपजिह्विका' कहते हैं। इसमें लालास्राव, कण्डू और जलन होती है। यहाँ पर जिह्वा को ऊपर उठा कर का तात्पर्य, जिह्वा के अधः भाग में होने वाले शोथ को अधिजिह्वा माना है। डल्हण ने 'एतेन जिह्वाया अधोभवति इत्युक्तम्' कहा है। उपजिह्विका को जिह्वा रोग में और अधिजिह्वा को कण्ठ रोग में माना है, यह दोनों में भेद किया है। आज-कल इस रोग को रेनुला ( Ranula ) कहते हैं। जिह्वा के नीचे श्लेष्मल पदार्थ के संचय होने से एक उभार हो जाता है।

---

१. 'संजनयञ्छोथम्' यो.।

यह जिह्वामूलीय ग्रन्थि ( Sublingual gland ) की नली में अवरोध होने से होता है। चरक के मत से Ranula को अधिजिह्वा कहा जाता है और उपजिह्वा को Acute glossitis कहा जा सकता है।

**यस्य श्लेष्मा प्रकुपितः काकले व्यवतिष्ठते। आशु संजनयेच्छोफं करोति गलशुण्डिकाम्॥**

( २ ) गलशुण्डी — जिस व्यक्ति के शरीर में कुपित हुआ कफ काकल ( तालु मूल ) प्रदेश में अपना स्थान बनाता है तो शीघ्र ही वहाँ शोथ उत्पन्न कर देता है, उसे 'गलशुण्डी' कहते हैं ॥२०॥

**विमर्श**—जिह्वामूल, तालुमूल तथा काकल ये तीनों समीपवर्ती प्रदेश हैं अतः शोथ-सामान्य लक्षण के अनुसार इन प्रदेशों में ये तीनों रोग होते हैं, सुश्रुत ने इसे 'कण्ठशुण्डी' माना है, यथा— 'श्लेष्मासृग्भ्यां तालुमूलात् प्रवृद्धो दीर्घः शोफो ध्मातवस्तिप्रकाशः। तृष्णाकासश्वासकृत् संप्रदिष्टो व्याधिर्वैद्यैः कण्ठशुण्डीति नाम्ना॥' ( सु. नि. अ. १६ ) अर्थात् कफ और रक्त के प्रकुपित होने से तालु के मूल में बढ़ा हुआ लम्बा शोथ वायु से भरी हुई वस्ति के समान प्रतीत होता है। इसमें रोगी को प्यास, कास और श्वास हो जाता है। इन दोनों के लक्षणों को देखकर गलशुण्डी या कण्ठशुण्डी कोई भयंकर रोग नहीं प्रतीत होता है पर वाग्भट ने इसे एक भयंकर रोग माना है, यथा—'तालुमूले कफात्सास्रान्मत्स्यबस्तिनिभो मृदुः। प्रलम्बः पिच्छिलः शोफो नासयाऽऽहारमीरयन्॥ कण्ठोपरोधतृट्कासवमिकृद् 'गलशुण्डिका'।' ( अ. हृ. उ. अ. २१ ) अर्थात् तालु के मूल में कफ और रक्त के दूषित होने से मछली की वस्ति के समान मृदु लटकने वाला चिपचिपा शोथ होता है। इसमें कण्ठ रुक जाता है और प्यास, कास तथा वमन होता है। इसे आजकल ( Uvulitis या Quinsi Abscess ) कह सकते हैं।

**यस्य श्लेष्मा प्रकुपितो गलबाह्येऽवतिष्ठते। शनैः संजनयेच्छोफं गलगण्डोऽस्य जायते॥**

( ३ ) गलगण्ड — जिस व्यक्ति के गले के बाहरी प्रदेश में कुपित हुआ कफ अपना स्थान बनाता है और वहाँ धीरे-धीरे शोथ उत्पन्न करता है, उसे 'गलगण्ड' कहा जाता है॥ २१॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इसका लक्षण इस प्रकार बनया है, यथा—'वातः कफश्चापि गले प्रदुष्टो मन्ये च संश्रित्य तथैव मेदः। कुर्वन्ति गण्डं क्रमशः स्वलिङ्गैः समन्वितं तं गलगण्डमाहुः॥' तथा 'निबद्धः श्वयथुर्यस्य मुष्कवल्लम्बते गले। महान् वा यदि वा ह्रस्वो गलगण्डं तमादिशेत्॥' ( सु. नि. अ. ११ )। यह ग्रन्थि एक ही होती है, यथा—'गलस्य पार्श्वे गलगण्ड एकः स्याद्गण्डमाला बहुभिस्तु गण्डैः॥' ( च. चि. अ. १२ )। इसे आधुनिक दृष्टि से Enlarged Thyroid Swellings कह सकते हैं।

**यस्य श्लेष्मा प्रकुपितस्तिष्ठत्यन्तर्गले स्थिरः। आशु संजनयेच्छोफं जायतेऽस्य गलग्रहः॥**

( ४ ) गलग्रह — जिस मनुष्य का कुपित हुआ कफ गले के अन्तःप्रदेश में जाकर स्थिर हो जाय और शीघ्र ही शोथ उत्पन्न कर दे तो इसे 'गलग्रह' कहा जाता है॥ २२॥

**यस्य पित्तं प्रकुपितं सरक्तं त्वचि सर्पति। शोथं सरागं जनयेद्विसर्पस्तस्य जायते॥ २३॥**

( ५ ) विसर्प — जिस व्यक्ति के शरीर में कुपित हुआ पित्त रक्त के साथ त्वचा में फैल जाता है, और रक्त वर्ण का शोथ उत्पन्न करता है उसे 'विसर्प' कहा जाता है॥ २३॥

**विमर्श**—इसका विशेष वर्णन चिकित्सा के २१वें अध्याय में किया जायगा। इसको आजकल Eryseplas कहते हैं।

---

१-२-३. 'संजनयञ्छोथम्' यो.। ४. 'जनयत्' यो.।

**यस्य पित्तं प्रकुपितं त्वचि रक्तेऽवतिष्ठते[1]। शोफं सरागं जनयेत्[2] पिडका तस्य जायते ॥२४॥**

**( ६ )** पिडका — जिस व्यक्ति का प्रकुपित पित्त, त्वचा और रक्त में स्थिर होता है और लालिमा के साथ शोथ उत्पन्न करता है, उसे पिडका कहते हैं ॥ २४ ॥

**विमर्श**—विसर्प में शोथ फैलने वाला होता है और पिडका में शोथ स्थिर होता है।

**यस्य प्रकुपितं पित्तं शोणितं प्राप्य शुष्यति। तिलकाः पिप्लवो व्यङ्गा नीलिका तस्य जायते॥**

**( ७, ८, ९, १० )** तिलक, पिप्लु, व्यङ्ग, नीलिका — जिस व्यक्ति की त्वचा में कुपित हुआ पित्त रक्त में जाकर सूख जाता है उसे तिल, पिप्लु, व्यङ्ग और नीलिका उत्पन्न होती हैं ॥ २५ ॥

**विमर्श**[3]—ये रोग क्षुद्ररोगाधिकार के हैं। तिल का लक्षण—'कृष्णानि तिलमात्राणि नीरुजानि समानि च। वातपित्तकफोच्छोषात्तान्विद्यात्तिलकालकान् ॥' ( सु. नि. अ. १३ )। 'पिप्लु' को सुश्रुत ने 'जतुमणि' कहा है, यथा—'नीरुजं सममुत्पन्नं मण्डलं कफरक्तजम्। सहजं रक्तमीषच्च श्लक्ष्णं जतुमणिं विदुः ॥' ( सु. नि. अ. १३ )। व्यङ्ग का लक्षण—'क्रोधायासप्रकुपितो वायुः पित्तेन संयुतः। मुखमागत्य सहसा मण्डलं विसृजत्यतः। नीरुजं तनुकं श्यावं मुखे व्यङ्गं तमादिशेत् ॥' ( सु. नि. अ. १३ ) और नीलिका का लक्षण माधवकर ने इस प्रकार बताया है, यथा—'कृष्णमेवं गुणं गात्रे मुखे वा नीलिकां विदुः।' परन्तु वाग्भट ने 'मुख में श्याम वर्ण के मण्डल का नाम 'व्यङ्ग' और शरीर के अन्य प्रदेश में होने वाले श्याम मण्डल का नाम 'नीलिका' माना है, यथा—'श्यामलं मण्डलं व्यङ्गं वक्त्रादन्यत्र नीलिका ॥' ( अ. हृ. उ. अ. ३१ )।

**⊛ यस्य पित्तं प्रकुपितं शङ्खयोरवतिष्ठते। श्वयथुः शङ्खको नाम दारुणस्तस्य जायते ॥२६॥**

**( ११ )** शंखक — जिस व्यक्ति के शङ्ख प्रदेश में कुपित हुआ पित्त अपना स्थान बनाता है वहाँ शङ्खक नाम का भयानक शोथ हो जाता है ॥ २६ ॥

**विमर्श**—इसकी असाध्यता का उल्लेख सिद्धि स्थान के नवें अध्याय में किया गया है—'त्रिरात्राज्जीवितं हन्ति शंखको नाम नामतः। जीवेत् त्र्यहं चेद्भैषज्यं प्रत्याख्याय समाचरेत् ॥' चरक ने केवल इसमें पित्त की दुष्टि मानी है पर सुश्रुत ने तथा अन्य आचार्यों ने कफ और रक्त का भी सम्बन्ध माना है। यथा—'शंखाश्रितो वायुरुदीर्णवेगः कृतानुयात्रः कफपित्तरक्तैः'। ( सु. उ. अ. २५ ) तथा विदेह ने भी इसमें वात, पित्त और रक्त का सम्बन्ध माना है जैसा कि मधुकोषकार ने बताया है—'चीयते तु तदा पित्तं शंखयोरनिलाचितम्। निरुणद्धि ततो मर्म परिपूरितमुल्बणम् ॥ ततः शंखौ प्ररुज्येते दह्येत इव वह्निना। सूचीभिरिव तुद्येते निकृत्येत इवासिना ॥ शंखको नाम शिरसि व्याधिरेष सुदारुणः। तृष्णामूर्च्छाज्वरकरस्त्रिरात्रात् परमन्तकृत् ॥ कुशलेन तूपक्रान्तस्त्रिरात्रादेव जीवति ॥' इस प्रकार चरक से और इन वचनों से शंखक की उत्पत्ति के विषय में मतभेद दिखाई देता है। इसलिये चरक का तात्पर्य पित्त की प्रधानता बताना है, शेष दो की अप्रधानता इसमें रहती है। इसी बात का समर्थन वाग्भट ने भी किया है, यथा—'पित्तप्रधानैर्वाताद्यैः शंखे शोफः सशोणितैः। तीव्रदाहरुजारागप्रलापज्वरतृड्भ्रमाः ॥ तिक्तास्यः पीतवदनः क्षिप्रकारी स शंखकः। त्रिरात्राज्जीवितं हन्ति सिध्यत्यप्याशु साधितः ॥' ( अ. हृ. उ. अ. २३ )।

**⊛ यस्य पित्तं प्रकुपितं कर्णमूलेऽवतिष्ठते। ज्वरान्ते दुर्जयोऽन्ताय शोथस्तस्योपजायते॥२७॥**

**( १२ )** कर्णमूलिकशोथ — जिस व्यक्ति के कर्णमूल में कुपित पित्त स्थिर होता है और वह

---

१. 'विसर्पस्य पिडकायाश्च तुल्यकारणत्वेऽपि विसर्पे सर्पणशीलो दोषः पिडकायां च स्थिरो ज्ञेयः, अत एव पिडकासंप्राप्तौ 'अवतिष्ठते' इत्युक्तम्' इति चक्रः।

२. 'जनयत्' यो.।

३. 'यस्य पित्तमित्यादौ पित्तं प्राप्य शोणितं कर्तृ शुष्यतीति योजनीयम्' इति चक्रः।

ज्वर के अन्त में शोथ उत्पन्न करता है तो वह असाध्य होता है, और मरण के लिए होता है ॥२७।

**विमर्श**—यह कर्णमूलिक ग्रन्थि ( Parotid gland ) का शोथ है। इसका वर्णन अन्यत्र भी किया गया है, यथा—'सन्निपातज्वरस्यान्ते कर्णमूले सुदारुणः। शोथः संजायते तेन कश्चिदेव प्रमुच्यते ॥ (च. चि. अ. ३)। हारीतसंहिता में इसका वर्णन विस्तृत रूप से किया गया है, यथा—'ज्वरादितो वा ज्वरमध्यतो वा ज्वरान्ततो वा श्रुतिमूलशोथः। क्रमेण साध्यः खलु कष्टसाध्यस्ततोऽप्यसाध्यो मुनिभिः प्रदिष्टः ॥'

**❀ वातः प्लीहानमुद्धूय कुपितो यस्य तिष्ठति। शनैः परितुदन् पार्श्वं प्लीहा तस्याभिवर्धते॥२८॥**

**( १३ )** प्लीहावृद्धि **—** जिस व्यक्ति की कुपित हुई वायु प्लीहा को अपने स्थान से हटाकर स्थित होती है उस व्यक्ति के वाम पार्श्व में धीरे-धीरे वेदना करती हुई प्लीहा बढ़ जाती है ॥ २८ ॥

**विमर्श**—चिकित्सा स्थान में बताया है कि प्लीहा अपने स्थान से नीचे आ जाती है और बढ़ जाती है, यथा—'वामपार्श्वे स्थितः प्लीहा च्युतः स्थानात् प्रवर्धते॥' ( च. चि. अ. १३ )। इसे आजकल ( Splenomegaly ) कहते हैं।

**❀ यस्य वायुः प्रकुपितो गुल्मस्थाने[१]ऽवतिष्ठते। शोफं सशूलं जनयन् गुल्मस्तस्योपजायते ॥**

**( १४ )** गुल्म **—** जिस व्यक्ति की कुपित हुई वायु गुल्म होने वाले स्थान में अपना स्थान बनाती है तो उस स्थान में वह शोथ, शूल उत्पन्न करती हुई गुल्म उत्पन्न करती है ॥ २९ ॥

**विमर्श**—गुल्म के भेद तथा लक्षण का वर्णन इस प्रकार मिलता है यथा—'तस्य पञ्चविधं स्थानं पार्श्वहृन्नाभिबस्तयः।' 'हृद्बस्त्योरन्तरे ग्रन्थिः संचारी यदि वाऽचलः। चयापचयवान् वृत्तः स गुल्म इति कीर्तितः ॥' ( सु. उ. अ. ४२ )। इसका विस्तृत वर्णन च. चि. अ. ५ में दर्शनीय है।

**❀ यस्य वायुः प्रकुपितः शोफशूलकरश्चरन्। वंक्षणाद्वृषणौ याति वृद्धिस्तस्योपजायते ॥**

**( १५ )** वृद्धि रोग **—** जिस व्यक्ति के शरीर मे प्रकुपित वायु शोथ, शूल उत्पन्न कर चलती हुई वंक्षण प्रदेश से वृषण में जाती है उसे वृद्धि रोग हो जाता है ॥ ३० ॥

**विमर्श**—वृद्धि की सम्प्राप्ति और कारण वाग्भट ने निम्न बताया है—'क्रुद्धो रुद्धगतिर्वायुः शोथशूलकरश्चरन्। मुष्कौ वङ्क्षणतः प्राप्य फलकोषाभिवाहिनीः ॥ प्रपीड्य धमनीर्वृद्धिं करोति फलकोषयोः। दोषास्रमेदोमूत्रान्त्रैः स वृद्धिः सप्तधा गदः ॥' (अ. हृ. नि. अ. ११)। वृद्धि के ये ७ भेद माने गये हैं। पर चरक का तात्पर्य वृषणशोथ की तरफ प्रतीत होता है जिसे ( Orchitis ) कहते हैं या इसको ( Inguino-scrotal swellings ) कह सकते हैं।

**❀ यस्य वातः प्रकुपितस्त्वङ्मांसान्तरमाश्रितः। शोथं संजनयेत् कुक्षावुदरं तस्य जायते ॥३१॥**

**( १६ )** उदर रोग **—** जिस व्यक्ति के शरीर में कुपित हुई वायु त्वचा और मांस के बीच में आश्रित होकर कुक्षि में शोथ उत्पन्न करती हो उसे उदर रोग उत्पन्न हो जाता है ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—उदररोग का विस्तृत वर्णन च. चि. १३ मे दर्शनीय है।

**❀ यस्य वातः प्रकुपितः कुक्षिमा[२]श्रित्य तिष्ठति। नाधो व्रजति नाप्यूर्ध्वमानाहस्तस्य जायते ॥**

**( १७ )** आनाह **—** जिस पुरुष की प्रकुपित हुई वायु कुक्षि में आश्रित होकर स्थिर हो जाती है उसे आनाह रोग हो जाता है। इसमें वायु न ऊपर जाती है और न नीचे ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—आनाह की परिभाषा सुश्रुत ने निम्न प्रकार से दी है—'आमं शकृद् वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन। प्रवर्तमानं न यथास्वमेनं विकारमानाहमुदाहरन्ति ॥' ( सु. उ. ५३ )। इसको Constipiaton कहने की तरफ झुकाव अधिक होता जा रहा है।

---

१. पार्श्वहृन्नाभिबस्तिष्वित्यर्थः। २. 'कुक्षिमावार्य ग.।

*** रोगाश्चोत्सेधसामान्यदधिमांसार्बुदादयः ।**
**विशिष्टा नामरूपाभ्यां निर्देश्याः शोथसंग्रहे ॥ ३३ ॥**

( १८ ) उत्सेध — अधिमांस अर्बुद आदि रोग नाम और स्वरूप में भिन्न होने पर भी उत्सेध-सामान्य से शोथ-संग्रह में कहने योग्य हैं ॥ ३३ ॥

**विमर्श**—अर्थात् इसी प्रकार कुपित हुये वातादिदोष अधिमांस, अर्बुद, अर्श, श्लीपद ग्रन्थि, गण्डमाला आदि शोथ को उत्पन्न करते हैं, पर इनके स्थान नाम और रूप भिन्न-भिन्न होते हैं। अतः इनका वर्णन अलग किया जायगा।

**वातपित्तकफा यस्य युगपत्कुपितास्त्रयः। जिह्वामूलेऽवतिष्ठन्ते विदहन्तः समुच्छ्रिताः॥**
***जनयन्ति भृशं शोथं वेदनाश्च पृथग्विधाः। तं शीघ्रकारिणं रोगं रोहिणीति विनिर्दिशेत्॥**
**त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। कुशलेन त्वनुक्रान्तः[1] क्षिप्रं संपद्यते सुखी॥**

( १९ ) रोहिणी — एक साथ कुपित हुये वात, पित्त, कफ बढ़कर जिह्वा के मूल में विदाह करते हुये अपना स्थान बनाते हैं, जिससे वे वहाँ पर अनेक प्रकार की वेदनाओं के साथ भयंकर शोथ उत्पन्न करते हैं। शीघ्र ही मृत्यु देने वाले इस रोग का नाम रोहिणी है। रोगी व्यक्ति के जीने की परम अवधि तीन दिन होती है। पर यदि कुशल चिकित्सक द्वारा चिकित्सा कराई जाय तो शीघ्र ही रोग अच्छा भी हो जाता है॥ ३४-३६ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इस रोग में गले में अंकुर होना बताया है। यह वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज, रक्तज भेद से पाँच तरह की होती है, यथा—'गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ पृथक् समस्ताश्च तथैव शोणितम्। प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोऽङ्कुरान् सृजन्ति यान् साऽसुहरा हि रोहिणी॥ जिह्वां समन्ताद्भृशवेदना ये मांसाङ्कुराः कण्ठनिरोधिनः स्युः। तां रोहिणीं वातकृतां वदन्ति वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ताम्॥ क्षिप्रोद्गमा क्षिप्रविदाहपाका तीव्रज्वरा पित्तनिमित्तजा स्यात्। स्रोतोनिरोधिन्यपि मन्दपाका गुर्वी स्थिरा सा कफसंभवा वै॥ गम्भीरपाकाऽप्रतिवारवीर्या त्रिदोषलिङ्गा त्रयसंभवा स्यात्। स्फोटाचिता पित्तसमानलिङ्गाऽसाध्या प्रदिष्टा रुधिरात्मिकेयम्॥' ( सु. नि. १६ ) चरक ने रोहिणी रोग में तीन दिन के अन्दर ही मृत्यु हो जाती है, ऐसा बताया है और इसे सन्निपातज माना है। भोज ने इसे अलग-अलग दोषों से, सन्निपातज एवं रक्तज माना है और दोष के अनुसार मारक-अवधि अलग-अलग बताई है, यथा—'तालुः शुष्यति कण्ठश्च वातेनायम्यते यदा। कण्ठेऽस्यान्नं प्रसज्येत सप्ताहात्स जहात्यसून्॥ उष्यते चूष्यते पित्ताद् धूप्यते परिदह्यते। अङ्गारैरिव जह्यात् स प्राणानाशु चतुर्दिनात्। कफादन्तर्बहिः शोथः श्वासः कण्ठश्च बाध्यते॥ यस्य सोऽसूँस्त्यजेद्रोगी त्र्यहाद्रोहिणिपीडितः। लक्षणं पित्तरोहिण्या तुल्यं शोणितजन्मनः। सर्वदोषकृता या तु सर्वलिङ्गसमन्विता। असाध्यां तां विजानीयाद्रोहिणीं सन्निपातजाम्॥ एषा सद्यो मारयति तिस्र आद्याः क्रियां विना॥' आधुनिक दृष्टि से इसे डिफ्थेरिया ( Diptheria ) कहा जा रहा है। इसका B. Diptheria नामक दण्डाणु कारण होता है। इस दण्डाणु के उपसर्ग ( Infection ) से गले में झिल्ली पड़ जाती है जो स्वरयंत्र और नासिका में फैल कर श्वासावरोध उत्पन्न करती है। यह रोग बच्चों में अधिक होता है तथा 'Infectious होता है। यह बड़ा ही घातक रोग है। यदि समय पर चिकित्सा न की जाय तो इसमें श्वासावरोध ( Asphyxia ) या हृदयावसाद ( Cardiac failure ) से मृत्यु हो जाती है।

---

१. 'क्षिप्रमनुक्रान्तः शीघ्रं चिकित्सित इत्यर्थः' चक्रः।

## ( ३ ) साध्यासाध्यता तथा विकार-नाम समस्या

### ( Problem of Prognosis & Diagnosis )

*** सन्ति ह्येवंविधा रोगाः साध्या दारुणसंमताः । ये हन्युरनुपक्रान्ता मिथ्याचारेण[1] वा पुनः ॥**
**साध्याश्चाप्यपरे सन्ति व्याधयो मृदुसंमताः । यत्नायत्नकृतं येषु कर्म सिध्यत्यसंशयम् ॥३८॥**

साध्यासाध्यता — इस प्रकार के भी भयंकर रोग हैं जो साध्य हैं। समय पर उनकी चिकित्सा न करने से या मिथ्या आहार-विहार करने से रोग रोगी को मार डालता है। और दूसरे रोग हैं जो मृदु और साध्य हैं जिनमें यत्नपूर्वक या बिना यत्न के ही चिकित्सा की जाय तो अवश्य ही रोगी बच जाता है ॥ ३७-३८ ॥

**विमर्श**—रोहिणी रोग के मारक होने से प्रकरणानुसार रोगों के दारुण इत्यादि भेद का वर्णन किया जा रहा है।

*** असाध्याश्चापरे सन्ति व्याधयो याप्यसंज्ञिताः । सुसाध्वपि कृतं येषु कर्म यात्राकरं[2] भवेत् ॥**
**सन्ति चाप्यपरे रोगा येषु कर्म न सिध्यति । अपि यत्नकृतं बालैर्[3] तान् विद्वानुपाचरेत् ॥**
**साध्याश्चैवाप्यसाध्याश्च व्याधयो द्विविधाः स्मृताः । मृदुदारुणभेदेन ते भवन्ति चतुर्विधाः ॥**

और भी — अन्य ऐसी ही असाध्य व्याधियाँ हैं जिन्हें याप्य कहा जाता है जिनमें अच्छी प्रकार की चिकित्सा लाभकर होती है और जिससे मनुष्य अपना कार्य कर सकता है। और दूसरे ऐसे असाध्य रोग हैं जिनमें मूर्ख वैद्यों द्वारा चिकित्सा करने पर भी लाभ नहीं होता है। विद्वान् वैद्य इस प्रकार के रोगों में चिकित्सा न करें। इस भाँति १. साध्य और २. असाध्य भेद से दो प्रकार की व्याधियाँ होती हैं और पुनः वे साध्य और असाध्य व्याधियाँ मृदु और दारुण भेद से दो प्रकार की होकर ४ प्रकार की होती हैं ॥ ३९-४१ ॥

**विमर्श**—यहाँ पर साध्य-असाध्य व्याधियों का भेद बताया गया है। साध्य व्याधि के दो भेद होते हैं १—मृदु ( सुखसाध्य ) २—दारुण ( कृच्छ्रसाध्य )। रोहिणी व्याधि कृच्छ्रसाध्य है और सभी कृच्छ्रसाध्य रोगों में समय से उचित चिकित्सा करना परमावश्यक होता है। सुखसाध्य व्याधि में यदि विशेष सावधानीपूर्वक चिकित्सा न भी की जाय, तो भी सामान्य चिकित्सा से ही या केवल पथ्य सेवन से ही लाभ हो सकता है। (१)याप्य रोग में यह विशेषता है कि जब तक चिकित्सा की जाय तब तक लाभ होता है और चिकित्सा छोड़ देने पर रोग का ज्यों का त्यों पुनरागम हो जाता है। जिस प्रकार एक गिरते हुये घर की छत में यदि एक खम्भा लगा दिया जाय तो गिरती हुई छत बच जाती है और जब खम्भा हटा दिया जाय तो छत गिर जाती है। उसी प्रकार याप्य व्याधि की भी स्थिति रहती है। जब चिकित्सा करें तो लाभ और जब चिकित्सा बन्द कर दी जाय तो रोग की वृद्धि हो जाती है—रोग का निर्मूल नहीं होता है। जैसे—'तमकश्वास आदि रोग। २—अनुपक्रम—उस व्याधि को कहते हैं जिसमें औषधि सफल नहीं होती है। रोगी की आयु समाप्त हो गयी है, तो कोई भी चिकित्सा लाभ नहीं करती है। अतएव इसमें रोगी के अभिभावकों से स्पष्ट कह कर ( प्रत्याख्येय ) चिकित्सा करनी चाहिये।

संक्षेप में व्याधि के भेदों का निम्नलिखित रूप में संग्रह ( वर्णन ) किया जा रहा है—

---

१. 'मिथ्यारम्भेण' इति पा०। २. 'यात्राकरं यापनाकरम्' चक्रः।
३. 'वैद्यैः' इति पा०।

**❀ त एवापरिसंख्येया भिद्यमाना भवन्ति हि। रुजा[1]वर्णसमुत्थानस्थानसंस्थाननामभिः ॥४२॥**
**व्यव[2]स्थाकरणं तेषां यथास्थूलेषु संग्रहः। तथा प्रकृतिसामान्यं विकारेषूपदिश्यते ॥ ४३ ॥**

असंख्य व्याधियाँ — सामान्यतः यहाँ दो प्रकार का रोग, साध्य और असाध्य बनाकर पुनः मृदु और दारुण भेद से चार बनाये गये हैं, फिर वही व्याधियाँ वेदना, वर्ण, निदान, स्थान और लक्षण एवं नाम के भेद से असंख्य होती हैं। पर सभी की गणना करना और उसका लिखना असम्भव है इसलिये स्थूल रूप से चिकित्सा करने के लिये उनका संग्रह किया गया है। इसी प्रकार रोगों में प्रकृति-सामान्य का भी निर्देश करेंगे ॥ ४२-४३ ॥

**विमर्श**—जैसे निदान के भेद रूक्ष भोजन, रात्रि-जागरण, प्रतरण, धावन आदि कारण-भेद से कुपित वायु की भिन्न-भिन्न चिकित्सा होती है और उनके लक्षण भिन्न-भिन्न होते हैं। वेदना—तोद भेद आदि वेदना की भिन्नता से रोग भिन्न होते हैं तथा उनकी चिकित्सा भी भिन्न होती है। वर्ण—दोष के द्वारा नील, पीत, कृष्ण आदि अनेक वर्ण होने से व्याधि भिन्न-भिन्न होती हैं। स्थान—दोषों का आमाशय, पक्वाशय, रसादि धातुओं में गमन होने पर भिन्न-भिन्न वेदनायें और लक्षण होते हैं तथा उनकी चिकित्सा भी भिन्न-भिन्न होती है। संस्थान—जैसे गुल्म, अर्बुद ग्रंथि, गण्डमाला, गलगण्ड आदि का स्वरूप भिन्न-भिन्न होता है। नाम—जैसे एक ही यक्ष्मा के राजयक्ष्मा, शोष, क्षय आदि भिन्न-भिन्न नाम होते हैं। इन विशेषताओं से यदि रोगों का वर्गीकरण किया जात तो वे असंख्य हो जायेंगे। अतः स्थूल रूप से १९ वें अध्याय में इन रोगों का संग्रह किया जायगा।

**❀ विकारनामाकुशलो न जिह्रीयात् कदाचन। न हि सर्वविकाराणां नामतोऽस्ति ध्रुवास्थितिः॥**
**स एव कुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः। स्थानान्तरगतश्चैव जनयत्यामया[3]न् बहून् ॥४५॥**
**तस्माद्विकारप्रकृतीरधि[4]ष्ठानान्तराणि च। समुत्थानविशेषांश्च बुद्ध्वा कर्म समाचरेत् ॥ ४६ ॥**
**यो ह्येतत्त्रितयं ज्ञात्वा कर्माण्यारभते भिषक्। ज्ञानपूर्वं यथान्यायं स कर्मसु न मुह्यति ॥**

सब रोगों का विकार नाम ( निदान ) कठिन — यदि सुज्ञानी वैद्य किसी रोग का नामकरण करने में असमर्थ हो तो उसे अपने अज्ञान पर लज्जा न करनी चाहिये क्योंकि जगत् में जितने रोग होते हैं उन सबका नामकरण करना असम्भव है। किन्तु वे ही कुपित दोष कारण की भिन्नता से भिन्न-भिन्न रोग भिन्न-भिन्न स्थानों में जाकर उत्पन्न करते हैं। अतः रोग की प्रकृति, अधिष्ठान, समुत्थानविशेष को ठीक-ठीक जान कर वैद्यों को चिकित्सा कार्य करना चाहिये। जो ज्ञानी वैद्य

---

१. 'निदानवेदनावर्ण' इति पा०।

२. 'व्यवस्थाकरणं चिकित्साव्यवहारार्थं संख्याकथनं, यथास्थूलेष्विति येये स्थूला उदरमूत्रकृच्छ्रादयस्तेषु, संग्रहोऽष्टोदरीये संग्रह इत्यर्थः' चक्रः। 'व्यवस्थाकारणं' **यो.**।

३. 'विकारान् कुरुते' **यो.**। ४. 'अधिष्ठानान्तराणि आशयान्तराणि' चक्रः।

इन तीनों को ठीक-ठीक जानकर ज्ञानपूर्वक यथान्याय किसी भी रोग की चिकित्सा करता है तो उसे मोह नहीं प्राप्त होता है ॥ ४४-४७ ॥

**विमर्श**—तीन ही दोष अनेक प्रकार के रोगों को कैसे उत्पन्न करते हैं यह एक यहाँ शंका उत्पन्न होती है इसका समाधान एकमात्र यही है कि वे ही दोष कारण तथा स्थान-भेद से भिन्न-भिन्न रोग उत्पन्न करते हैं जैसा कि कहा भी है—'वायुः प्रकुपितो दोषावुदीर्योभौ प्र(वि) धावति । स शिरःस्थः शिरःशूलं करोति गलमाश्रितः । कण्ठोद्ध्वंसं च कासं च स्वरभेदमरोचकम् ॥ पार्श्वशूलं च पार्श्वस्थो वर्चोभेदं गुदे स्थितः । जृम्भां ज्वरं च सन्धिस्थ उरस्थश्चोरसो रुजम् ॥' (च. चि. अ. ८) इससे यह स्पष्ट है कि केवल वात, पित्त, कफ का पूर्ण रूप से ज्ञान रखने वाला वैद्य इसी के आधार पर सभी रोगों की चिकित्सा कर सकता है ।

**नित्याः प्राणभृतां देहे वातपित्तकफास्त्रयः । विकृताः प्रकृतिस्था वा तान् बुभुत्सेत पण्डितः ॥**

दोष ही ज्ञातव्य — प्राणियों के देह में विकृतावस्था अथवा समावस्था में वात, पित्त, कफ तीनों ही सदा रहते हैं । विद्वान् वैद्यों को सदैव इन्हें जानने में सचेष्ट रहना चाहिये ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—वात, पित्त, कफ ही शरीर को प्राकृतावस्था में धारण करते है तथा विकृतावस्था में नाश करते हैं । यथा—'वातपित्तश्लेष्माण एव देहसम्भवहेतवः ।' ( सु. सू. अ. २१ ) । ये वातादि दोष अपने-अपने स्थानों में रह कर पुनः गति, ऊष्मा और स्निग्धता उत्पन्न कर यथाक्रम शरीर का धारण करते हैं, यथा—'तैरेवाव्यापन्नैरधोमध्योर्ध्वसन्निविष्टैः शरीरमिदं धार्यतेऽगारमिव स्थूणाभिस्तिसृभिरतस्त्रिस्थूणमित्याहुरित्येके ।' ( सु. सू. अ. २१ ) । अतः जब ये प्राकृत रूप में रहते हैं तब शरीर की उत्पत्ति, पोषण और धारण करते हैं और जब विकृत होते हैं तब देह का नाश कर देते हैं । जैसा कि वाग्भट ने बताया भी है—'ते व्यापिनोऽपि हन्नाभ्योरधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः । विकृताऽविकृता देहं घ्नन्ति ते वर्तयन्ति च ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १ ) । अतः इन दोषों की प्राकृत अवस्था और वैकृत अवस्था का ज्ञान पण्डित वैद्य को अवश्य ही रखना चाहिए ।

**उत्साहोच्छ्वासनिःश्वासचेष्टा धातुगतिः समा । समो मोक्षो गतिमतां[1] वायोः कर्माविकारजम् ॥**

**( १ )** प्राकृत ( अविकारज ) वात का कार्य — कार्य करने में उत्साह, श्वास वायु का बाहर निकालना और अन्दर ले जाना, शारीरिक और मानसिक चेष्टाओं को प्रवृत्त करना, धातुओं की गति को शरीर में ठीक रखना, धातुओं को सम रखना, गतिशील मल-मूत्रादि के वेगों को बाहर निकालना, ये अविकृत ( प्राकृत ) वात के कार्य है ॥ ४९ ॥

**विमर्श**—वायु के प्राण, उदान, व्यान, समान, अपान ये ५ भेद होते हैं । जब ये वायु अपने प्राकृतिक रूप में रहते हैं तो उदान वायु के द्वारा उत्साह, प्राण वायु के द्वारा श्वास-प्रश्वास, व्यान वायु के द्वारा शारीरिक एवं मानसिक चेष्टायें, समान वायु के द्वारा धातुओं की समानता और अपान वायु द्वारा गतिशील मलमूत्र के वेग का निःसरण होता रहता है । इसी बात को वाग्भट ने भी बताया है, यथा—'उत्साहोच्छ्वासनिश्वासचेष्टावेगप्रवर्त्तनैः । सम्यग्गत्या च धातूनामक्षाणां पाटवेन च । अनुगृह्णात्यविकृतः......।' ( अ. हृ. सू. अ. ११ ) ।

**दर्शनं पक्तिरूष्मा च क्षुत्तृष्णा देहमार्दवम् । प्रभा प्रसादो मेधा च पित्तकर्माविकारजम् ॥**

**( २ )** प्राकृत ( अविकारज ) पित्त का कार्य — देखना, पक्ति ( पचाना ), शरीर में तापांश को नियमित रखना, भूख-प्यास लगाना, शरीर में कोमलता बनाये रखना, शरीर की

१. 'गतिमतां पुरीषादीनां बहिर्निःसरताम्' चक्रः ।

कान्ति, मन की प्रसन्नता और धारण-शक्ति को बनाये रखना, यह अविकृत पित्त का स्वाभाविक कार्य होता है ॥ ५० ॥

**विमर्श**—पाचक, रञ्जक, साधक, आलोचक और भ्राजक भेद से पित्त ५ प्रकार का होता है। १. आलोचक पित्त का कर्म दर्शन है। २. पाचक पित्त का कर्म आहार का पाचन तथा भूख-प्यास को लगाना है। ३. रंजक पित्त का कार्य खाये हुये आहार के रस को रक्त रूप में परिवर्तित करना है। वह रक्त सारे शरीर में भ्रमण कर तापांश को नियमित रखता है। ४. साधक पित्त का कर्म मेधा और प्रसन्नता को बनाये रखना है। ५. भ्राजक पित्त का कर्म शरीर में कोमलता एवं कान्ति को बनाये रखना है जैसा कि वाग्भट ने भी बताया है, यथा—'......पित्तं पक्त्यूष्मदर्शनैः। क्षुत्तृड्रुचिप्रभामेधाधीशौर्यतनुमार्दवैः ॥' ( अ. हृ. सू. अ. ११ )

**स्नेहो बन्धः[1] स्थिरत्वं च गौरवं वृषता बलम्। क्षमा धृतिरलोभश्च कफकर्माविकारजम् ॥**

**( ३ )** प्राकृत ( अविकारज ) कफ का कार्य — शरीर में स्नेह को बनाये रखना, सन्धिबन्धनों को ठीक रखना, शरीर में या सन्धियों में शिथिलता का न होना, शरीर में गुरुता बनाये रखना, मैथुन करने की शक्ति और बल को स्थिर रखना, सहन शक्ति, धीरता और लोभ का न करना यह कफ का स्वाभाविक कार्य है ॥ ५१ ॥

**विमर्श**—यह सामान्य रूप से कफ की अविकृत-अवस्था का कार्य है, वाग्भट ने भी कहा है—'श्लेष्मा स्थिरत्वस्निग्धत्वसन्धिबन्धक्षमादिभिः ॥ ( अ. हृ. सू. अ. ११ )

**वाते पित्ते कफे चैवं[2] क्षीणे लक्षणमुच्यते। कर्मणः प्राकृताद्धानिर्वृद्धिर्वाऽपि विरोधिनाम् ॥**

क्षीण दोषों के संक्षेप में लक्षण — दोषों के स्वाभाविक रूप से जो कार्य बताये गये हैं उनमें न्यूनता होना और विरोधी कार्यों की अधिकता होना यह संक्षेप में वात, पित्त, कफ के क्षीण होने के लक्षण हैं ॥ ५२ ॥

**विमर्श**—वायु के न्यून होने पर उचित उत्साह का न होना, श्वास-प्रश्वास क्रिया में रुकावट होना, चेष्टाओं में कमी होना, धातुओं की गति का ठीक से न होना, धातुओं में समता का न होना, मल-मूत्र के वेगों का न निकलना, क्षीण वायु का कार्य होना है। रूप का उचित रूप से ज्ञान न होना, अन्न का ठीक से पाचन न होना, स्वाभाविक रूप से शरीर में रहने वाली ऊष्मा ( ताप ) की कमी, भूख-प्यास न लगना, शरीर में रूक्षता, कान्ति का अभाव, मन का खिन्न होना और धारणा शक्ति का न होना, क्षीण पित्त का कार्य है। शरीर में स्नेह की न्यूनता, सन्धियों के बन्धन में शिथिलता, शरीर में हल्कापन का होना, नपुंसकता, बल की कमी, सहन शक्ति का अभाव, धैर्य का नाश, लालच का बढ़ना, कफ के क्षीण होने पर ये कार्य होते हैं। वाग्भट में वात, पित्त, कफ के क्षीण होने पर उनका कार्य निम्न बताया है—'लिङ्गं क्षीणेऽनिलेऽङ्गस्य सादोऽल्पं भाषितेहितम्। संज्ञा मोहस्तथा श्लेष्मवृद्ध्युक्तामयसम्भवः ॥ पित्ते मन्दोऽनलः शीतं प्रभाहानिः कफे भ्रमः। श्लेष्माशयानां शून्यत्वं हृद्द्रवः श्लथसन्धिता ॥' ( अ. हृ. सू. अ. ११ )।

**दोषप्रकृतिवैशेष्यं[3] नियतं वृद्धिलक्षणम्। दोषाणां प्रकृतिर्हानिर्वृद्धिश्चैवं परीक्ष्यते ॥५३॥**

दोषों की वृद्धि के लक्षण — दोषों के स्वाभाविक कार्यों में विशेषता ( अधिकता ) होना ही निश्चित रूप से दोषों की वृद्धि का लक्षण है। इस प्रकार दोषों का प्राकृतिक अवस्था में रहना, दोषों का क्षीण होना और दोषों की वृद्धि होना इन तीनों की परीक्षा की जाती है ॥ ५३ ॥

---

१. 'बन्धः सन्धिबन्धः' चक्रः। २. 'चैतत्' यो.।

३. 'दोषेत्यादि प्रकृतिः स्वभावः, तस्य वैशेष्यमाधिक्यम्' चक्रः।

**विमर्श**—स्वाभाविक कार्य होने पर दोष सम माने जाते हैं। प्राकृतिक कार्य का क्षय और विरोधी कार्य की वृद्धि से दोषों का क्षय और दोषों के प्राकृतिक कार्य की वृद्धि और विरोधी कार्य का क्षय में दोषों की वृद्धि की परीक्षा की जाती है।

**तत्र श्लोकाः—**

**संख्या निमित्तं रूपाणि शोथानां साध्यतां न च। तेषां तेषां विकाराणां शोथांस्तांस्तांश्च पूर्वजान्॥ विधिभेदं विकाराणां त्रिविधं बोध्यसंग्रहम्। प्राकृतं कर्म दोषाणां लक्षणं हानिवृद्धिषु॥५५॥ वीतमोहरजोदोषलोभमानमदस्पृहः। व्याख्यातवांस्त्रिशोथीये रोगाध्याये पुनर्वसुः॥ ५६॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने रोगचतुष्के त्रिशोथीयो नामाष्टादशोऽध्यायः॥ १८॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — नष्ट हो गया है मोह, राग, दोष, लोभ, मान, मद और इच्छा जिनका, ऐसे आचार्य पुनर्वसु ने इस त्रिशोफीय रोगाध्याय में शोथों की संख्या, कारण, लक्षण, साध्यता, असाध्यता और उन-उन रोगों के जिनके पूर्वरूप में शोथ होते हैं और बाद में रोग व्यक्त होते हैं जैसे—उपजिह्विका आदि। रोगों के विधि भेद जैसे साध्य, असाध्य और उनके भेद मृदु, दारुण, तीन प्रकार के जानने योग्य वस्तुओं का संग्रह जैसे रोग की प्रकृति, अधिष्ठान ( स्थान ) और समुत्थानविशेष (कारण) दोषों के प्राकृतिक कार्य और दोषों के क्षीण होने तथा वृद्धि होने के लक्षण की व्याख्या की है॥ ५४-५६॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशतकृतन्त्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में रोगचतुष्क-विषयक त्रिशोथीयनामक अठारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ १८॥

## अथैकोनविंशोऽध्यायः

**अथातोऽष्टोदरीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ २॥**

अब इसके बाद अष्टोदरीय अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था॥ १-२॥

**विमर्श**—प्रथम अध्याय में बताया गया है कि 'व्यवस्थाकरणं तेषां यथास्थूलेषु संग्रहः' अर्थात् व्यवस्था के हेतु स्थूल रूप से रोगों का संग्रह यहाँ किया गया है। अब उन्हीं रोगों का स्थूल रूप से इस अध्याय में संग्रह किया जा रहा है।

**इह खल्वष्टावुदराणि, अष्टौ मूत्राघाताः, अष्टौ क्षीरदोषाः, अष्टौ रेतोदोषाः; सप्त[2] कुष्ठानि, सप्त पिडकाः, सप्त वीसर्पाः, षडतीसाराः, षडुदावर्ताः; पञ्च गुल्माः, पञ्च प्लीहदोषाः, पञ्च कासाः, पञ्च श्वासाः, पञ्च हिक्काः, पञ्च तृष्णाः, पञ्च छर्दयः, पञ्च भक्तस्यानशनस्थानानि[3],**

१. 'वीतरागरजोदोष०' इति पा.।

२. 'यद्यपि चिकित्सितेऽष्टादश कुष्ठानि, तथाऽपीह महाकुष्ठाभिप्रायेण सप्तोच्यन्ते' चक्रः।

३. 'स्थानमिव स्थानं कारणं, तेन अनशनस्थानान्यरोचकानि; अनेन कारणेन कार्याण्यरोचकानि गृह्यन्ते, तेन रोगसंग्रहे कारणाभिधानमन्याय्यमिति न भवति' चक्रः।

**पञ्च शिरोरोगाः, पञ्च हृद्रोगाः; पञ्च पाण्डुरोगाः, पञ्चोन्मादाः; चत्वारोऽपस्माराः, चत्वारोऽक्षिरोगाः, चत्वारः कर्णरोगाः, चत्वारः प्रतिश्यायाः, चत्वारो मुखरोगाः; चत्वारो ग्रहणीदोषाः, चत्वारो मदाः, चत्वारो मूर्च्छायाः, चत्वारः शोषाः, चत्वारि क्लैब्यानि; त्रयः शोफाः, त्रीणि किलासानि, त्रिविधं लोहितपित्तं; द्वौ ज्वरौ, द्वौ व्रणौ, द्वावायामौ, द्वे गृध्रस्यौ, द्वे कामले, द्विविधमामं, द्विविधं वातरक्तं, द्विविधान्यर्शांसि; एक ऊरुस्तम्भः, एकः संन्यासः, एको महागदः, विंशतिः क्रिमिजातयः, विंशतिः प्रमेहाः, विंशतिर्योनिव्यापदः; इत्यष्टचत्वारिंशद्रोगाधिकरणान्यस्मिन् संग्रहे समुद्दिष्टानि ॥ ३ ॥**

## सामान्यज विकार
## ( General Diseases )

४८ रोगों के भेद — इस स्थूल रोगों के संग्रह प्रकरण में ८ प्रकार के उदर रोग, ८ प्रकार के मूत्राघात, ८ प्रकार के माता के दूध के दोष से होने वाले रोग ( क्षीरदोष ), ८ प्रकार के शुक्र-विकार, ७ प्रकार के कुष्ठ, ७ प्रकार के प्रमेह पिडिका, ७ प्रकार के विसर्प रोग, ६ प्रकार के अतिसार, ६ प्रकार के उदावर्त, ५ प्रकार के गुल्म, ५ प्रकार के प्लीहा के विकार, ५ प्रकार के कास, ५ प्रकाइ के श्वास, ५ प्रकार की हिक्का (हिचकी), ५ प्रकार की तृष्णा, ५ प्रकार की छर्दि ( वमन ), ५ प्रकार के अरुचि, ५ प्रकार के शिरो रोग, ५ प्रकार के हृदय-रोग, ५ प्रकार के पाण्डु रोग, ५ प्रकार के उन्माद, ४ प्रकार के अपस्मार रोग, ४ प्रकार के नेत्र रोग, ४ प्रकार के कान के रोग, ४ प्रकार के प्रतिश्याय, ४ प्रकार के मुख रोग, ४ प्रकार की ग्रहणी, ४ प्रकार के मदात्यय रोग, ४ प्रकार की मूर्च्छा; ४ प्रकार के शोष ( राजयक्ष्मा ), ४ प्रकार की नपुंसकता (क्लैब्य रोग), ३ प्रकार के शोथ, ३ प्रकार के किलास, ३ प्रकार के रक्तपित्त, २ प्रकार के ज्वर, २ प्रकार के व्रण, २ प्रकार के आयाम रोग, २ प्रकार की गृध्रसी, २ प्रकार की कामला, २ प्रकार के आम दोष, २ प्रकार के वातरक्त, २ प्रकार के अर्श, १ ऊरुस्तम्भ, १ संन्यास, १ महारोग, २० प्रकार के कृमि-रोग, २० प्रकार के प्रमेह, २० प्रकार के योनिव्यापद् रोग । इस प्रकार यह ४८ रोगाधिकार इस प्रकरण में संक्षेप में बताये गये हैं ॥ ३ ॥

**एतानि यथोद्देशमभिनिर्देक्ष्यामः—अष्टावुदराणीति वातपित्तकफसन्निपातप्लीहबद्धच्छिद्रदकोदराणि, अष्टौ मूत्राघाता इति वातपित्तकफसन्निपाताश्मरीशर्कराशुक्रशोणितजाः, अष्टौ क्षीरदोषा इति वैवर्ण्यं वैगन्ध्यं वैरस्यं पैच्छिल्यं फेनसङ्घातो रौक्ष्यं गौरवमतिस्नेहश्च, अष्टौ रेतोदोषा इति तनु शुष्कं फेनिलमश्वेतं पूत्यतिपिच्छिलमन्यधातूपहितमवसादि च (१)।**

( १ ) ८ भेद वाले ४ रोग — अब संक्षेप में बताये हुये इन ४८ रोगों को विस्तार से कह रहे हैं । ८ प्रकार के उदर रोग होते हैं । १. वातोदर, २. पित्तोदर, ३. कफोदर, ४. सन्निपातोदर, ५. प्लीहोदर, ६. बद्धोदर, ७. छिद्रोदर ८. दकोदर । ८ मूत्राघात रोग होते हैं— १. वातज, २. पित्तज, ३. कफज, ४. सन्निपातज, ५. अश्मरीजन्य, ६. शर्कराजन्य, ७. शुक्रदोषजन्य, ८. रक्तदोषजन्य । ८ प्रकार के क्षीरदोष मातृदुग्ध के विकार होते हैं—१. दूध के वर्ण में परिवर्तन हो जाना, २. दूध में दुर्गन्धि हो जाना, ३. दूध के प्राकृतिक स्वाद में परिवर्तन हो जाना, ४. दूध का चिपचिपा होना, ५ दूध में फेन का अधिक होना, ६ दूध में स्निग्धता की कमी होना, ७. दूध में भारीपन का होना, ८ दूध का अधिक चिकना होना । ८ शुक्र के दोष होते हैं— १. शुक्र का पतला होना, २. शुक्र का शुष्क होना, ३. शुक्र में फेन का होना, ४. शुक्र का सफेद

होना, ५. शुक्र में दुर्गन्ध होना, ६. शुक्र का चिपचिपा होना, ७. शुक्र में अन्य रक्तादि धातुओं का मिला हुआ होना, ८. शुक्र का अवसादि होना अर्थात् शुक्र निकलते समय शरीर में शून्यता और दुर्बलता का अधिक होना ॥ ( १ )।'

**विमर्श**—विशेष रूप से चिकित्सा के १३वें अध्याय में उदर रोग का वर्णन किया गया है। मूत्राघात का वर्णन चिकित्सा के २६वें अध्याय में, क्षीर दोष और शुक्र दोष चिकित्सा के ३०वें अध्याय में वर्णित है।

**सप्त कुष्ठानीति कपालोदुम्बरमण्डलर्ष्यजिह्वपुण्डरीकसिध्मकाकणानि, सप्त पिडका इति शराविका कच्छपिका जालिनी सर्षप्यलजी विनता विद्रधी च सप्त विसर्पा इति वातपित्त-कफाग्निकर्दमकग्रन्थिसन्निपाताख्याः ( २ )।**

**( २ )** सात भेद वाले ३ रोग — **७ कुष्ठ के भेद** —१. कपाल, २. उदुम्बर, ३. मण्डल, ४. ऋष्यजिह्व, ५. पुण्डरीक, ६. सिध्म, ७. काकण। **७ प्रमेहपिडकाओं के भेद**—१. शराविका, २. कच्छपिका, ३. जालिनी, ४. सर्षपी, ५. अलजी, ६. विनता, ७ विद्रधि। **७ विसर्प के भेद**—१. वातज, २. पित्तज, ३. कफज, ४. अग्निविसर्प, ५. कर्दम विसर्प, ६. ग्रन्थि विसर्प, ७. सन्निपातज विसर्प ( २ )

**विमर्श**—कुष्ठ का विशेष वर्णन निदान के ५ वें अध्याय में। पिडकाओं का वर्णन सूत्र स्थान के १७वें अध्याय में। और विसर्प का वर्णन चिकित्सा के २१ वें अध्याय में किया है।

**षडतीसारा इति वातपित्तकफसन्निपातभयशोकजाः, षडुदावर्ता इति वातमूत्रपुरी-षशुक्रच्छर्दिक्षवथुजाः ( ३ )।**

**( ३ )** ६ भेद वाले २ रोग — **६ प्रकार के अतिसार**—१. वातज, २. पित्तज, ३. कफज, ४. सन्निपातज, ५. भयज, ६. शोकज। **६ उदावर्त**—१. अपान वायु के वेग को रोकने से, २. मूत्र के वेग को रोकने से, ३. मल के वेग को रोकने से, ४. शुक्र के वेग को रोकने से ५. वमन के वेग को रोकने से, ६. छींक के वेग को रोकने से, ( ३ )।

**विमर्श**—यहाँ ६ प्रकार का उदावर्त बताया है पर भेल संहिता में केवल ४ प्रकार का ही उदावर्त बताया है। उदावर्त में अपान वायु का ऊपरी भाग में आ जाना ही दोष माना है यथा—'वातमूत्रपुरीषाणां निरोधान्मेहनस्य च। एतैरन्यैश्च गुरुभिर्हेतुभिः कुपितोऽनिलः॥ निगृह्णाति गुदद्वारं शरीरं चास्य सर्वशः। संशोषयति तत्रस्थः शरीरं शोषयेद् भृशम्॥ अधोवहानि स्रोतांसि-पित्तश्लेष्मवहान्यपि। वहन्त्यन्नमलान् वापि वध्नाति पवनो भृशम्॥ वातसंदूषितास्ते तु धावन्तो ह्यू-र्ध्वमास्थिताः। आमपक्वाशयस्थानमुन्माद्यन्ति सुदारुणम्॥ ऊर्ध्वं ह्यपानः संप्राप्य उदानेन समागतः। उदावर्त्त इति प्रोक्तः शस्त्रसर्पविषोपमः॥' इति ( भेल० चि० अ. १७ )। पर चरक ने यहाँ छींक और वमन इन दोनों को रोकने से भी अपान वायु की ऊर्ध्व गति मानी है। अन्तर इतना है कि वातादि ४ प्रत्यासन्न कारण है। छर्दि और छींक का रोकना विप्रकृष्ट कारण है। सन्निकृष्ट एवं विप्रकृष्ट कारण को मानकर सुश्रुत ने १३ प्रकार का उदावर्त माना है। यथा—'वातविण्मू-त्रजृम्भाश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः। व्याहन्यमानैरुदितैरुदावर्तो निरुच्यते॥ क्षुत्तृष्णाश्वासनिद्राणामु-दावर्तो विधारणात्। तस्याभिधास्ये व्यासेन लक्षणं च चिकित्सितम्। त्रयोदशविधश्चासौ भिन्न एतैस्तु कारणैः॥' इति ( सु० उ० अ. ५५ )।

**पञ्च गुल्मा इति वातपित्तकफसन्निपातशोणितजाः, पञ्च प्लीहदोषा इति गुल्मैर्व्याख्याताः, पञ्च कासा इति वातपित्तकफक्षतक्षयजाः, पञ्च श्वासा इति महोर्ध्वच्छिन्नतमकक्षुद्राः, पञ्च हिक्का इति महती गम्भीरा व्यपेता क्षुद्राऽन्नजा च, पञ्च तृष्णा इति वातपित्तामक्षयोपस-**

**गौल्मिकाः, पञ्च छर्दय इति द्विष्टार्थसंयोगजा वातपित्तकफसन्निपातोद्रेकोत्थाश्च, पञ्च भक्तस्यानशनस्थानानीति वातपित्तकफसन्निपातद्वेषाः, पञ्च शिरोरोगा इति पूर्वोद्देशमभिसमस्य वातपित्तकफसन्निपातक्रिमिजाः, पञ्च हृद्रोगा इति शिरोरोगैर्व्याख्याताः, पञ्च पाण्डुरोगा इति वातपित्तकफसन्निपातमृद्भक्षणजाः, पञ्चोन्मादा इति वातपित्तकफसन्निपातागन्तुनिमित्ताः (४)।**

**(४)** पाँच भेद वाले १२ रोग — **५** गुल्म के प्रकार—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) रक्तज। **५** प्लीहा के रोग—गुल्म की तरह इसके भी **५** भेद होते हैं—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) रक्तज। **५** प्रकार के कास—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) क्षतज, (५) क्षयज। पाँच प्रकार के श्वास—(१) महाश्वास, (२) ऊर्ध्वश्वास, (३) छिन्नश्वास, (४) तमकश्वास, (५) क्षुद्रश्वास। **५** प्रकार की हिक्का—(१) महती, (२) गम्भीरा, (३) व्यपेता, (४) क्षुद्रा, (५) अन्नजा। **५** प्रकार की तृष्णा—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) आमज, (४) क्षयज, (५) उपसर्गज। **५** प्रकार की छर्दि—(१) दुष्टार्थसंयोगज (मन के विपरीत अन्न, पान या गन्ध के संयोग से), (२) वातज, (३) पित्तज, (४) कफज, (५) सन्निपातज। **५** प्रकार की अरुचि—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) द्वेषजन्य। **५** प्रकार के शिरोरोग—पहले १७वें अध्याय में शिरोरोग का संक्षेप में उपदेश किया जा चुका है। वे (१) वातज, (२), पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) कृमिज भेद से पाँच होते हैं। **५** प्रकार के हृदय रोग—शिरोरोग के समान इसकी भी व्याख्या समझनी चाहिये। वे (१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) कृमिज भेद से पाँच होते हैं। **५** प्रकार के पाण्डु रोग—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) मृद्भक्षणजन्य। **५** प्रकार के उन्माद—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज, (५) आगन्तुक। (४)।

**विमर्श**—गुल्म का विशेष वर्णन चिकित्सा के ५वें अध्याय में, प्लीहा-रोग का वर्णन चिकित्सा के १३वें अध्याय में, कास का वर्णन चिकित्सा के १८वें अध्याय में, हिक्का-श्वास का वर्णन चिकित्सा के १७वें अध्याय में तृष्णा का वर्णन चिकित्सा के २२वें अध्याय में, छर्दि का वर्णन चिकित्सा के २०वें अध्याय में, अरोचक का वर्णन चिकित्सा के २६वें अध्याय में, शिरो रोग का तथा हृदय रोग का वर्णन सूत्र स्थान के १७वें अध्याय तथा चिकित्सा के २६वें अध्याय में, पाण्डु रोग का वर्णन चिकित्सा के १६वें अध्याय में, उन्माद रोग का वर्णन चिकित्सा के ९वें अध्याय में विशेष रूप से किया गया है।

**चत्वारोऽपस्मारा इति वातपित्तकफसन्निपातनिमित्ताः; चत्वारोऽक्षिरोगाः, चत्वारः कर्णरोगाः, चत्वारः प्रतिश्यायाः, चत्वारो मुखरोगाः, चत्वारो ग्रहणीदोषाः, चत्वारो मदाः, चत्वारो मूर्च्छाया इत्यपस्मारैर्व्याख्याताः; चत्वारः शोषा इति साहससंधारणक्षयविषमाशनजाः, चत्वारि क्लैब्यानीति बीजोपघाताद्ध्वजभङ्गाज्जरायाः शुक्रक्षयाच्च (५)।**

**(५)** चार भेद वाले १० रोग — **४** प्रकार के अपस्मार—(१) वातज, (२) पित्तज, (३) कफज, (४) सन्निपातज। (१) **४** नेत्र रोग (२) **४** कर्णरोग, (३) **४** प्रतिश्याय

---

१. 'वातपित्तकफद्वेषायासाः' ग.।

२. 'पूर्वोद्देशमभिसमस्येति [illegible]ःशिरसीये विस्तरोक्तान् संक्षिप्य' चक्रः।

( ४ ) ४ मुख रोग, ( ५ ) ४ ग्रहणी रोग, ( ६ ) ४ मदात्ययरयोग, ( ७ ) ४ मूर्च्छारोग। अपस्मार की तरह इसकी व्याख्या समझनी चाहिये अर्थात् ये सभी रोग ( १ ) वातज ( २ ) पित्तज, ( ३ ) कफज, ( ४ ) सन्निपातज ये चार प्रकार के होते हैं। चार प्रकार का शोष— ( १ ) साहसजन्य, ( २ ) वेगसंधारणजन्य, ( ३ ) धातुक्षयजन्य, ( ४ ) विषमाशनजन्य। ४ प्रकार की नपुंसकता—( १ ) बीजोपघातजन्य, ( २ ) ध्वजोपघातजन्य, ( ३ ) जराजन्य, ( ४ ) शुक्रक्षयजन्य। (५)।

**विमर्श**—अपस्मार रोग का वर्णन चिकित्सा के १०वें अध्याय में किया गया है। नेत्ररोग, कर्णरोग, प्रतिश्याय, मुखरोग इन सबका वर्णन २६वें अध्याय में किया गया है। यद्यपि ये रोग स्थान और लक्षण के भेद से अनेक होते हैं। पर सभी में वात, पित्त, कफ और सन्निपात यही दोष होते हैं। इसलिये संक्षेप में चार ही बताया है। ग्रहणी का वर्णन चिकित्सा के १५वें अध्याय में, मदात्यय का चि. के २४वें अ. में, मूर्च्छा का सू. स्था. के २४वें अ. में, शोष का चि. ८ अ. में, क्लैब्य का चि. ३० अ. में वर्णित है।

**त्रयः शोथा इति वातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः, त्रीणि किलासानीति रक्तताम्रशुक्लानि, त्रिविधं लोहितपित्तमित्यूर्ध्वभागमधोभागमुभयभागं च ( ६ )।**

**( ६ )** तीन भेद वाले ३ रोग — ३ प्रकार के शोथ—( १ ) वातज, ( २ ) पित्तज, ( ३ ) कफज। ३ प्रकार के किलास—( १ ) रक्त, ( २ ) ताम्र और ( ३ ) श्वेत। ३ प्रकार के रक्त-पित्त—( १ ) ऊर्ध्वग, ( २ ) अधोग और ( ३ ) उभयमार्गग। ( ६ )।

**विमर्श**—त्रिशोथीय अध्याय में द्वन्द्वज और सन्निपातज शोथ बताया है उसका इन तीन दोषों में ही अन्तर्भाव कर दिया है। किलास का वर्णन चिकित्सा के ७वें अध्याय में, रक्त-पित्त का चि. चौथे अध्याय में वर्णन किया गया है।

**द्वौ ज्वराविति उष्णाभिप्रायः शीतसमुत्थश्च शीताभिप्रायश्चोष्णसमुत्थः, द्वौ व्रणाविति निजश्चागन्तुजश्च, द्वावायामाविति बाह्यश्चाभ्यन्तरश्च, द्वे गृध्रस्याविति वाताद्वातकफाच्च, द्वे कामले इति कोष्ठाश्रया शाखाश्रया च, द्विविधमाममित्यलसको विसूचिका च, द्विविधं वातरक्तमिति गम्भीरमुत्तानं च, द्विविधान्यर्शांसीति शुष्काण्यार्द्राणि च ( ७ )।**

**( ७ )** दो भेद वाले ८ रोग — २ प्रकार के ज्वर —( १ ) शीत आहार-विहार से उत्पन्न, जिसमें रोगी उष्ण आहार-विहार की इच्छा रखता हो, ( २ ) उष्ण आहार-विहार से उत्पन्न जिसमें रोगी शीतल आहार-विहार की इच्छा रखता हो। २ प्रकार के व्रण—( १ ) निज ( वात, पित्त, कफजन्य ), ( २ ) आगन्तुज ( जो बाहरी कारणों से उत्पन्न हो )। २ प्रकार के आयाम— ( १ ) बहिरायाम, ( २ ) अन्तरायाम। २ प्रकार की गृध्रसी—( १ ) वातज, ( २ ) वातकफज। २ प्रकार की कामला—( १ ) कोष्ठ के आश्रयीभूत, ( २ ) शाखा के आश्रयीभूत। २ प्रकार के आमदोष—( १ ) अलसक, ( २ ) विसूचिका। २ प्रकार के वातरक्त—( १ ) गम्भीर, ( २ ) उत्तान। २ प्रकार के अर्शरोग—( १ ) आर्द्र, ( २ ) शुष्क। (७)।

**विमर्श**—यद्यपि ज्वर प्रकृतिभेद से ८ प्रकार का होता है। फिर भी यहाँ रोगी की इच्छानुसार दो भेद किये गये हैं। इसका वर्णन चिकित्सा के तीसरे अध्याय में, व्रण इसका चि. के २५वें अ. में, आयाम और गृध्रसी, इसका वर्णन चि. के २८वें अ. में, कामला का चि. १६वें अ. में, आमदोष का विमान के दूसरे अध्याय में, वात-रक्त का चि. २९वें अ. में अर्श का चि. १४वें अ. में वर्णन किया गया है।

**एक ऊरुस्तम्भ इति आमत्रिदोषसमुत्थः, एकः संन्यास इति त्रिदोपात्मको मनः शरीराधिष्ठानः, एको महागद इति अतत्त्वाभिनिवेशः ( ८ )।**

**( ८ )** एक भेद वाले ३ रोग — एक उरुस्तम्भ—जो आम और त्रिदोष के सम्बन्ध से होता है। एक संन्यास—मन और शरीर में आश्रयी होकर वह त्रिदोष से उत्पन्न होता है। एक महागद—जिसे अतत्त्वाभिनिवेश कहा जाता है। (८)।

**विमर्श**—ऊरुस्तम्भ का वर्णन चि. के २७वें अ. में, संन्यास का वर्णन सूत्रस्थान के २४वें अ. में, अतत्त्वाभिनिवेश का वर्णन चि. १०वें अ. में किया गया है।

**विंशतिः क्रिमिजातय इति यूकाः पिपीलिकाश्चेति द्विविधा बहिर्मलजाः, केशादा लोमादा लोमद्वीपाः सौरसा औदुम्बरा जन्तुमातरश्चेति षट् शोणितजाः, अन्त्रादा उदरावेष्टा हृदयादाश्चुरवो दर्भपुष्पाः सौगन्धिका महागुदाश्चेति सप्त कफजाः, ककेरुका मकेरुका लेलिहाः सशूलकाः सौसुरादाश्चेति पञ्च पुरीषजाः; विंशतिः प्रमेहा इति उदकमेहश्चेक्षुबालिका रसमेहश्च सान्द्रमेहश्च सान्द्रप्रसादमेहश्च शुक्लमेहश्च शुक्रमेहश्च शीतमेहश्च शनैर्मेहश्च सिकतामेहश्च लालामेहश्चेति दश श्लेष्मनिमित्ताः, क्षारमेहश्च कालमेहश्च नीलमेहश्च लोहितमेहश्च मञ्जिष्ठामेहश्च हरिद्रामेहश्चेति षट् पित्तनिमित्ताः, वसामेहश्च मज्जामेहश्च हस्तिमेहश्च मधुमेहश्चेति चत्वारो वातनिमित्ताः, इति विंशतिः प्रमेहाः; विंशतिर्योनिव्यापद इति वातिकी पैत्तिकी श्लैष्मिकी सान्निपातिकी चेति चतस्रो दोषजाः, दोषदूष्यसंसर्गप्रकृतिनिर्देशैरवशिष्टाः षोडश निर्दिश्यन्ते, तद्यथा—रक्तयोनिश्चारजस्का चाचरणा चातिचरणा च प्राक्चरणा चोपप्लुता च परिप्लुता चोदावर्तिनी च कर्णिनी च पुत्रघ्नी चान्तर्मुखी च सूचीमुखी च शुष्का च वामिनी च षण्ढयोनिश्च महायोनिश्चेति विंशतिर्योनिव्यापदो भवन्ति ( ९ )।**

**( ९ )** बीस भेद वाले ३ रोग — **२०** प्रकार की कृमिजातियाँ—( १ ) यूका, ( २ ) पिपीलिका ये दो कृमियाँ बाहरी मल में होती हैं। ( १ ) केशाद, ( २ ) लोमाद, ( ३ ) लोमद्वीप, ( ४ ) सौरस, (५) औदुम्बर, (६) जन्तुमाता ये ६ कृमियाँ रक्त में उत्पन्न होती हैं। ( १ ) अन्त्राद, ( २ ) उदरावेष्ट, ( ३ ) हृदयाद, ( ४ ) चुरु, ( ५ ) दर्भपुष्प, ( ६ ) सौगन्धिक, ( ७ ) महागुद ये ७ कृमियाँ कफ से उत्पन्न होती हैं। ( १ ) ककेरुक, ( २ ) मकेरुक, ( ३ ) लेलिह, ( ४ ) सशूलक, ( ५ ) सौसुराद ये ५ कृमियाँ मल में उत्पन्न होती हैं। **२०** प्रकार के प्रमेह—( १ ) उदकमेह, (२) इक्षुमेह, (३) सान्द्रमेह, ( ४ ) सान्द्रप्रसादमेह, (५) शुक्लमेह, (६) शुक्रमेह, ( ७ ) शीतमेह, ( ८ ) शनैर्मेह, ( ९ ) सिकतामेह, ( १० ) लालामेह, ये १० प्रमेह कफजन्य होते हैं। ( १ ) क्षारमेह, ( २ ) कालमेह, ( ३ ) नीलमेह, ( ४ ) लोहितमेह, ( ५ ) मञ्जिष्ठामेह, ( ६ ) हरिद्रामेह ये ६ प्रमेह पित्तजन्य होते हैं। ( १ ) वसामेह, ( २ ) मज्जमेह, ( ३ ) हस्तिमेह, ( ४ ) मधुमेह, ये चार प्रमेह वातजन्य होते हैं। ( १ ) वातजन्य, ( २ ) पित्तजन्य, ( ३ ) कफजन्य, ( ४ ) सन्निपातजन्य ये चार योनिव्यापद् (रोग) वातादि दोषजन्य होते हैं और दोषदूष्य के संसर्ग तथा प्रकृति के अनुसार से शेष १६ रोग होते हैं। जैसे—( १ ) रक्तयोनि, ( २ ) अरजस्का, ( ३ ) अचरणा, ( ४ ) अतिचरणा, ( ५ ) प्राक्चरणा, ( ६ ) उपप्लुता, ( ७ ) परिप्लुता, ( ८ ) उदावर्तिनी, ( ९ ) कर्णिनी, ( १० ) पुत्रघ्नी, ( ११ ) अन्तर्मुखी, ( १२ ) सूचीमुखी, ( १३ ) शुष्का, ( १४ ) वामिनी, ( १५ ) षण्ढयोनि, ( १६ ) महायोनि इस प्रकार ये २० व्यापद् ( रोग ) योनि में होते हैं। (९)।

---

१. 'अतत्त्वाभिनिवेशो मानसो विकारः, स च सर्वसंसारिदुःखहेतुतया गद इत्युच्यते' चक्रः।

**विमर्श** — कृमियों का वर्णन विमान के ७वें अध्याय में, प्रमेह का वर्णन निदान के चौथे में, योनि रोग का वर्णन चि० ३० वे अ० में किया गया है।

**केवलश्चायमुद्देशो यथोद्देशमभिनिर्दिष्टो भवति ॥ ४ ॥**

यह सम्पूर्ण रोगों के अधिकारों का वर्णन क्रम के अनुसार कर दिया गया है ॥ ४ ॥

**⊛ सर्व एव निजा विकारा नान्यत्र वातपित्तकफेभ्यो निर्वर्तन्ते; यथा हि-शकुनिः सर्वं[1] दिवसमपि परिपतन् स्वां छायां नातिवर्तते, तथा स्वधातुवैषम्यनिमित्ताः सर्वे विकारा वातपित्तकफान्नातिवर्तन्ते; वातपित्तश्लेष्मणां पुनः स्थान[2]संस्थानप्रकृतिविशेषानभिसमीक्ष्य तदात्मकानपि च सर्वविकारांस्तानेवोपदिशन्ति बुद्धिमन्तः ॥ ५ ॥**

त्रिदोष ( वात-पित्त कफ ) ही सब रोगों के आधार — सभी प्रकार के निज रोग वात, पित्त, और कफ को छोड़कर नहीं होते हैं अर्थात् निज रोग वात, पित्त, और कफ के ही द्वारा उत्पन्न होते हैं, जिस प्रकार शकुनि ( पक्षी ) सारे दिन आकाश में चारों तरफ उड़कर देश-देशान्तर को लाँघ जाती है पर वह अपनी छाया को कभी भी नहीं लाँघ सकती है ठीक उसी प्रकार अपने धातु ( वात-पित्त कफ ) की विषमता से उत्पन्न होनेवाले सभी शारीर दोषजन्य रोग भले ही शास्त्रों में बताई हुई संख्या और लक्षणों का अतिक्रमण कर जाँय पर वात, पित्त और कफ का अतिक्रमण नहीं करते हैं। इन्हीं वात, पित्त, कफ के स्थान ( रस-रक्तादि धातुएँ, आमाशय, पक्वाशय आदि ), संस्थान ( लक्षण ), प्रकृति ( कारण ) विशेष को देखकर वात, पित्त, कफ से होने वाले सभी रोगों के भिन्न-भिन्न नाम का उपदेश बुद्धिमान् वैद्य लोग करते हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—वाग्भट मे भी इसी बात का समर्थन किया है—'दोषा एव हि सर्वेषां रोगाणामेककारणम् । यथा पक्षी परिपतन् सर्वतः सर्वमप्यहः ॥ छायामत्येति नात्मीयां यथा वा कृत्स्नमप्यदः । विकारजातं विविधं त्रीन् गुणान्नातिवर्तते ॥ तथा स्वधातुवैषम्यनिमित्तमपि सर्वदा । विकारजातं त्रीन्दोषान् ॥' ( अ० हृ० सू० अ० १२ )। सुश्रुत ने भी यही बात बताया है पर उनका उदाहरण भिन्न है यथा—'सर्वेषां च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलं; तल्लिङ्गत्वाद्दृष्टफलत्वादागमाच्च । यथा हि कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितं सत्त्वरजस्तमांसि न व्यतिरिच्यन्ते, एवमेव कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितमव्यतिरिच्य वातपित्तश्लेष्माणो वर्तन्ते।' ( सु० सू० अ० २४ )। इस प्रकार सभी रोग त्रिदोष के ही द्वारा उत्पन्न होते हैं यह सिद्धान्त निश्चित हो जाने पर यह शंका होती है कि रोग और दोष का सम्बन्ध नित्य है या अनित्य।

यदि नित्य सम्बन्ध माना जाय तो, शरीर में वातादि दोष सर्वदा वर्तमान रहते हैं अतः सभी प्राणी सर्वदा रोगी ही रहेंगे पर ऐसा देखा नहीं जाता, अतः रोग और दोष का सम्बन्ध नित्य नहीं माना जाता है। यदि इनका सम्बन्ध अनित्य माना जाय तो शरीर के बाहर रोग और शरीर के अन्दर दोष रहते हैं तो इनका सम्बन्ध ही नहीं बनेगा, अतः अनित्य सम्बन्ध भी नहीं है, इन बातों को देखकर दोष को रोग का निमित्त कारण माना जाता है। जिस प्रकार वर्षा का निमित्त कारण मेघ होता है और मेघ के रहते भी वर्षा नहीं होती है, पर जब वर्षा होगी तब मेघ के ही द्वारा होगी, बिना मेघ के वर्षा हो ही नहीं सकती उसी प्रकार जब रोग होंगे तब

---

१. 'सर्वा दिशोऽपि' इति पा.।

२. 'स्थानं रसादयो बस्त्यादयश्च, संस्थानमाकृतिर्लक्षणमिति यावत्, प्रकृतिः कारणम्, एषां विशेषानभिसमीक्ष्य तांस्तानुपदिशन्ति 'अष्टावुदराणि' इत्येवमाद्युपदिशन्ति; तदात्मकानपीति वातादिजनितानपि' चक्रः। 'समुत्थानस्थानसंस्थानवेदनावर्णनामप्रभावचिकित्सितप्रकृतिविशेषान्' यो.।

दोष से ही होंगे दोष के रहते हुए भी रोग नहीं हो सकते हैं अतः निमित्ततः दोषों से रोग की उत्पत्ति होती है। कुछ लोग कुपित दोष और रोग का सम्बन्ध नित्य मानते हैं, यथा बताया है— 'सर्वेषामेव रोगाणां निदानं कुपिता मलाः।' (मा. नि.)। इन्हीं दोषों से होनेवाले रोगों का नाम करण कहीं स्थान के अनुसार किया गया है जैसे ग्रहणी में विकार होने से ग्रहणी रोग, शिरो रोग, कर्ण रोग आदि, कहीं आकृति के अनुसार, जैसे अर्बुद, ग्रन्थि रोग, कहीं लक्षण के अनुसार जैसे 'अतीव सरतीति अतिसारः', प्रवाहिका, वीसर्प आदि। कहीं कारण के अनुसार जैसे बद्धोदर, परिस्राव्युदर, जलोदर आदि।

**भवतश्चात्र—**

*** स्वधातुवैषम्यनिमित्तजा ये विकारसङ्घा बहवः शरीरे।**
**न ते पृथक् पित्तकफानिलेभ्य आगन्तवस्त्वेव ततो विशिष्टाः॥ ६॥**

निज और आगन्तुज रोग — शरीर के अन्दर अपनी धातुओं ( वात-पित्त कफ ) की विषमता के कारण होनेवाले व्याधियों का समुदाय बहुत ही अधिक होते हैं, पर वे अधिक व्याधियाँ वात, पित्त, कफ से अलग नहीं होती हैं। आगन्तुक रोग, धातु विषमता से होनेवाले रोगों से विशिष्ट अर्थात् भिन्न होते हैं॥ ६॥

**विमर्श**—'रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता' यह पहले भी कहा जा चुका है और इसी के अनुसार—'चतुर्णां भिषगादीनां शस्तानां धातुवैकृते। प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्था चिकित्सेत्यभिधीयते॥' ( च० सू० अ० ९ ) भी कहा गया है पर आगन्तुक रोग जो अभिघातादि कारणों से होते हैं उनमें धातुसाम्य करने से ही लाभ नहीं होता है, अतः विशेष चिकित्सा उन रोगों में करते हुए धातु साम्य करने की आवश्यकता होती है। इन्हीं बातों को सूचित करने के लिए, धातुवैषम्य से होनेवाले रोगों से आगन्तुक रोगों को विशिष्ट कहा गया है।

*** आगन्तुरन्वेति निजं विकारं निजस्तथाऽऽगन्तुमपि[1] प्रवृद्धः।**
**तत्रानुबन्धं प्रकृतिं च सम्यग् ज्ञात्वा ततः कर्म समारभेत॥ ७॥**

निज और आगन्तुक का परस्पर सम्बन्ध — आगन्तुक रोग होने के बाद वह निज विकारों ( वात, पित्त, कफ से होने वाले विशेष लक्षणों ) से अनुबन्ध ( सम्बन्ध ) स्थापित करता है। और बढ़ा हुआ निज विकार बाद में आगन्तुक रोगों में होने वाले लक्षणों का अनुसरण करता है। जब आगन्तुक विकार निज से, और निज आगन्तुक से सम्बन्ध कर लेते हैं तो दोनों विकार एक ही तरह के हो जायगें तब चिकित्सा की क्या व्यवस्था होगी, इसपर आचार्य ने कहा है कि इस तरह के रोगों में अनुबन्ध ( अप्रधान ) कौन विकार हैं अर्थात् कौन बाद में हुआ है। और प्रकृति कौन ( मूलभूत-विकार 'चक्र० ) है अर्थात् पहले कौन हुआ है, इसका विचार कर तब चिकित्सा कार्य का आरम्भ करना चाहिए॥ ७॥

**विमर्श**—प्रधान रोग की चिकित्सा पहले की जाती है और अप्रधान की बाद में, पर यदि अप्रधान के ही द्वारा अधिक कष्ट पहुंच रहा हो तो उसी को पहले शान्त करना चाहिए। इस सिद्धान्त के अनुसार पहले प्रधान और अप्रधान का निश्चय करके तब चिकित्सा करनी चाहिए।

**तत्र श्लोकौ—**

**विंशकाश्चैककाश्चैव त्रिकाश्चोक्तास्त्रयस्त्रयः। द्विकाश्चाष्टौ, चतुष्काश्च दश, द्वादश पञ्चकाः॥८॥**

---

१. 'मतिप्रवृद्धः' ग.।

चत्वारश्चाष्टका वर्गाः, षट्कौ द्वौ, सप्तकास्त्रयः। अष्टोदरीये रोगाणां रोगाध्याये प्रकाशिताः॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने रोगचतुष्के अष्टोदरीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः॥ १९॥

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — बीस-बीस के एक-एक, और तीन-तीन का तीन-तीन रोग, दो-दो के आठ रोग, चार-चार के दश रोग, पांच-पांच के बारह रोग, आठ-आठ के चार रोग, छ, छ के दो रोग, सात-सात के तीन रोग, इस अष्टोदरीय नामक अध्याय में कहा गया है॥ ८-९॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततंत्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में रोगचतुष्क विषयक 'अष्टोदरीय' नामक उन्नीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ १९॥

# अथ विंशोऽध्यायः

**अथातो महारोगाध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ ॥ २॥**

अब इसके बाद महारोगाध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था॥ १-२॥

**विमर्श**—पहले अध्याय में वातादिजन्य सामान्य ( General ) रोगों का वर्णन है। अब इस अध्याय में वातादिजन्य विशिष्ट ( Specific ) रोगों का वर्णन किया जायगा, ऐसा **चक्रपाणि** का मत है। शिवदास सेन के मतानुसार 'महा' शब्द पिछले अध्याय की तुलना में वर्णित है यथा—'महत्त्वं चास्य पूर्वाध्यायापेक्षया, न तु महतामसाध्यानां रोगाणामभिधायकोऽध्यायो महारोगाध्यायः।'

**ॐ चत्वारो रोगा भवन्ति—आगन्तुवातपित्तश्लेष्मनिमित्ताः। तेषां चतुर्णामपि रोगाणां रोगत्वमेकविधं भवति, रुक्सामान्यात्। द्विविधा पुनः प्रकृतिरेषाम्, आगन्तुनिजविभागात्। द्विविधं चैषामधिष्ठानं, मनःशरीरविशेषात्। विकाराः पुनरपरिसंख्येयाः प्रकृत्यधिष्ठान[1]लिङ्गायतनविकल्पविशेषापरिसंख्येयत्वात्॥ ३॥**

## ( १ ) सामान्य रोगभेद-विमर्श

रोगों के विविध प्रकार से भेद — रोग ४ प्रकार के होते हैं ( १ ) आगन्तुज, ( २ ) वातज, ( ३ ) पित्तज, ( ४ ) कफज। इन चारों रोगों का रोगत्व एक प्रकार का ही होता है क्योंकि सभी में सामान्य रूप से रुजा होती है। फिर रोग की प्रकृति ( कारण ) दो प्रकार की होती है—( १ ) आगन्तुज ( २ ) निज ( वातज-पित्तज-कफज )। इन रोगों के अधिष्ठान ( स्थान ) दो होते हैं—( १ ) मन ( २ ) शरीर। फिर रोग की ( १ ) प्रकृति ( सन्निकृष्ट कारण ), ( २ ) अधिष्ठान ( स्थान ), ( ३ ) लिंग ( लक्षण ), ( ४ ) आयतन ( बाहरी हेतु दुष्ट आहार-आचार आदि ) इनका विकल्प अपरिसंख्येय होता है। इसलिये रोग असंख्येय होते हैं॥ ३॥

---

१. 'प्रकृत्यधिष्ठानलिङ्गायतनवेदनाविकल्पानामपरिसंख्येयत्वात्' यो.।

**विमर्श**—सामान्यतः रोग के होने वाले ४ कारणों का उल्लेख किया गया है और इसी को ४ प्रकार का रोग भी कहते हैं। इनमें सामान्यतः सभी में कष्ट होता है अतः सभी को एक ही रोग माना है। पुनः कारण-भेद से आगन्तुज और निज यह दो भेद किया है और पुनः स्थान भेद से शारीरिक और मानसिक यह दो भेद किया है। पुनः सन्निकृष्ट कारण की विभिन्नता, अधिष्ठान की विभिन्नता में लक्षणों की विभिन्नता मानी है। आगन्तुक रोगों के बाहरी कारण जैसे अभिघात-अभिचार-अभिशाप-अभिषङ्ग आदि के असंख्य भेद होने से रोग भी असंख्य हो जाते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि रोगों की प्रकृति (सन्निकृष्ट कारण) वातादि दोष होते है। इनका स्थूल भेद ६२ होता है। और सूक्ष्म भेद तरतम के भेद से असंख्येय होते हैं तो उससे रोग भी अगणित होंगे। रोग का अधिष्ठान मन और शरीर होता है, शरीर में अंग-प्रत्यंग, धातु मल, शिरा-धमनी-स्रोत आदि अगणित हैं। उन-उन स्थानों में जब दोष आश्रित होते हैं तो असंख्येय रोगों का जन्म देते हैं। लिङ्ग-रोग के लक्षण भिन्न-भिन्न रोगों में भिन्न-भिन्न प्रकार के होते हैं जिसका कहना असम्भव है।

आयतन—बाहरी कारण, यद्यपि वर्णन की सुविधा के अनुसार ( १ ) असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग का अयोग, अतियोग और मिथ्यायोग, ( २ ) प्रज्ञापराध, ( ३ ) परिणाम ये तीन ही कारण बताये है पर भिन्न इन्द्रियों के इन्द्रियार्थों की संख्या असंख्य होती है इसलिये रोग भी असंख्य होते हैं। यद्यपि शारीरिक, मानसिक, आगन्तुक इन तीन रोगों का ही यहाँ पर नाम लिया गया है पर अन्यत्र स्वाभाविक रोगों का भी वर्णन किया गया है, यथा—'स्वाभाविकागन्तुककायिकान्तरा-रोगा भवेयुः किल कर्मदोषजाः ॥' ( शार्ङ्गधर )। किन्तु यहाँ केवल शारीरिक रोग का ही वर्णन अभीष्ट है इसीलिये इस अध्याय में मानसिक रोगों का भी वर्णन नहीं किया गया है अतः स्वाभाविक रोगों का भी निर्देश नहीं किया गया है।

**मुखानि[1] तु खल्वागन्तोर्नखदशनपतनाभिचाराभिशापाभिषङ्गाभिघातव्यध- वन्धनवेष्टनपीडनरज्जुदहनशस्त्राशनिभूतोपसर्गादीनि; निजस्य तु मुखं वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यम् ॥ ४ ॥**

आगन्तुक रोग के कारण — नख, दांत का लगना, गिरना, अभिचार ( मारण आदि का प्रयोग ), अभिशाप ( सिद्ध महर्षियों का शाप ), अभिषंग ( भूत-प्रेत आदि का संसर्ग ), अभिघात ( चोट लगना ), व्यध ( किसी कांटे आदि का चुभ जाना ), बन्धन ( रस्सी आदि से बाधना ), वेष्टन ( किसी अगों का लपेट जाना ), पीडन ( किसी का दब जाना ), रज्जु (रस्सी से बंध जाना), दहन (अग्नि से जल जाना), शस्त्र ( चाकू आदि तेज औजार से कट जाना ), अशनि ( बिजली ) का गिर जाना, भूतों का उपसर्ग हो जाना आदि है। निज रोग का कारण—वात, पित्त, कफ का विषम हो जाना है ॥ ४ ॥

*** द्वयोस्तु खल्वागन्तुनिजयोः प्रेरणमसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः, प्रज्ञापराधः, परिणामश्चेति ॥**

आगन्तुक और निज रोगों के कारण ( बाहरी हेतु ) — ( १ ) असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग, ( २ ) प्रज्ञापराध, ( ३ ) परिणाम ये तीन होते हैं ॥ ५ ॥

*** सर्वेऽपि तु खल्वेतेऽभिप्रवृद्धाश्चत्वारो रोगाः परस्परमनुबध्नन्ति, न[3] चान्योन्येन सह संदेहमापद्यन्ते ॥ ६ ॥**

विभिन्न भेदों का आपसी संबन्ध — ये चारों रोग जब अधिक मात्रा में बढ़ जाते हैं तो आपस में सम्बन्ध कर लेते है पर एक दूसरे रोग के अनुबन्ध होते हुये भी चिकित्सा में सन्देहजनक नहीं होते क्योंकि उनका लक्षण अत्यन्त स्पष्ट रूप में होता है ॥ ६ ॥

---

१. 'मुखानि कारणानि' चक्रः। २. 'प्रेरणं कारणम्' चक्रः।

३. 'न चान्योन्यसंदेह' इति पा०।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि आगन्तुक रोग अत्यन्त वृद्ध होकर वात-पित्त-कफ से अपना संबन्ध कर लेते हैं और वातज, पित्तज, कफज रोग जब अधिक बढ़ जाते हैं तो आगन्तुक रोगों से संबन्ध कर लेते हैं। यह बात पिछले अध्याय में कही जा चुकी है। ऐसा होने पर भी यह आगन्तुक रोग है या निज रोग है उसमें सन्देह नहीं होता क्योंकि इनमें रोग का लक्षण स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है तथा जो प्रथम होता है और बाद को बढ़ता है उसे प्रधान कहते हैं। और जो बढ़ने के बाद लक्षण शरीर में प्रतीत होते हैं वे अप्रधान होते हैं। इस प्रधान और अप्रधान के द्वारा सन्देह का निराकरण हो जाता है।

**ॐ आगन्तुर्हि व्यथापूर्वं समुत्पन्नो जघन्यं[1] वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यमापादयति; निजे तु वातपित्तश्लेष्माणः पूर्वं वैषम्यमापद्यन्ते, जघन्यं व्यथामभिनिर्वर्तयन्ति ॥ ७ ॥**

आगन्तुज तथा निज रोगों की परिभाषा — आगन्तुक रोग पहले शरीर में कष्ट देकर उत्पन्न होता है। और बाद में वात, पित्त, कफ की विषमता उत्पन्न करता है। निज रोग में पहले वात, पित्त, कफ की विषमता होती है और बाद में व्यथा ( कष्ट ) उत्पन्न होती है ॥ ७ ॥

**ॐ तेषां त्रयाणामपि दोषाणां शरीरे स्थानविभाग[2] उपदेक्ष्यते, तद्यथा–बस्तिः पुरीषाधानं[3] कटिः सक्थिनी पादावस्थीनि पक्वाशयश्च वातस्थानानि, तत्रापि पक्वाशयो विशेषेण वातस्थानं; स्वेदो रसो लसीका[4] रुधिरमामाशयश्च पित्तस्थानानि, तत्राप्यामाशयो विशेषेण पित्तस्थानम्; उरः शिरो ग्रीवा पर्वाण्यामाशयो[5] मेदश्च श्लेष्मस्थानानि, तत्राप्युरो विशेषेण श्लेष्मस्थानम् ॥ ८ ॥**

त्रिदोष (वात पित्त कफ) का शरीर में अधिष्ठान — वात, पित्त, कफ इन तीनों दोषों का शरीर में स्थान-विभाग विषयक व्याख्या कर रहा हूँ। यथा—वात के स्थान—वस्ति ( मूत्राशय ), पुरीषाधानकटी, दोनों ऊरु, अस्थियाँ और पक्वाशय यह वायु का स्थान है। इनमें भी विशेष कर पक्वाशय वायु का स्थान है। पित्त के स्थान—स्वेद, रस, लसीका, रक्त, आमाशय ये पित्त के स्थान हैं। इनमें भी विशेष कर आमाशय पित्त का स्थान है। कफ का स्थान—उर ( वक्षःस्थल ), सिर, ग्रीवा, पर्व, आमाशय, मेदा ये कफ के स्थान हैं। इनमें भी विशेष रूप से वक्षःस्थल कफ का स्थान होता है ॥ ८ ॥

**विमर्श**—वात के स्थान के विषय में वाग्भट ने—'पक्वाशयकटीसक्थिश्रोत्रास्थिस्पर्शनेन्द्रियम्। स्थानं वातस्य, तत्रापि पक्वाधानं विशेषतः ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १२ ) तथा—'वातपित्तश्लेष्मणां पुनः सर्वशरीरचराणां सर्वाणिस्रोतांस्ययनभूतानि। ( च. वि. अ. ५ ) वातपित्तकफा देहे सर्वस्रोतोऽनुसारिणः ॥' 'सर्वशरीरचरास्तु वातपित्तश्लेष्माणो हि सर्वस्मिञ्छरीरे कुपिताकुपिताः शुभाशुभानि कुर्वन्ति।' ( च. सू. अ. २० )। इस प्रकार वात, पित्त, कफों को सर्वशरीरचर तथा सर्वस्रोतोनुसारी कहा गया है। अर्थात् उक्त उद्धरणों से इनका सर्वशरीरव्यापकत्व तथा सर्वस्रोतोनुसारित्व प्रतिपादित होता है। इन वर्णनों के साथ-साथ इनके लक्षणों के व्यक्त होने के स्थान तथा इनके विशिष्ट स्थानों का निर्देश उक्त मूल सूत्र में स्पष्ट रूप से किया गया है।

वाग्भट ने—'ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्योरधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः' इस सूत्र से स्पष्ट कर दिया है कि

१. 'जघन्यमिति पश्चात्' गङ्गाधरः। २. 'स्थानविभागमनुव्याख्यास्यामः' ग.।

३. 'पुरीषाधानं पक्वाशयः' चक्रः। ४. 'लसीका देहोदकस्य पिच्छाभागः' गङ्गाधरः।

५. 'पित्तस्थाने आमाशय इत्यामाशयाधोभागः, श्लेष्मस्थाने आमाशय इति आमाशयोर्ध्वभागः' चक्रः।

ये वात, पित्त, कफ सर्वशरीरव्यापी होने पर भी क्रमशः हृदयऔर नाभि के अधःप्रदेश, मध्यप्रदेश और ऊर्ध्व प्रदेश में संश्रित रहते हैं। अर्थात् हृदय और नाभि प्रदेश के अधःप्रदेश में वायु, मध्य-प्रदेश में पित्त और ऊर्ध्व प्रदेश में कफ रहता है। यह वर्णन, उपर्युक्त विशिष्ट स्थान अर्थात् वायु का विशिष्ट स्थान पक्वाशय, पित्त का आमाशय, कफ का उरःप्रदेश से साम्य रखता है। इस वर्णन का तात्पर्य यह है कि वात आदि के लक्षणोंकी स्पष्ट उपलब्धि इन निर्दिष्ट स्थानों पर होती है। इस वर्णन के समर्थन में यही कहा गया है कि इन विशिष्ट स्थानों के प्रतिकार ( शुद्धि ) से इनकी शुद्धि या शान्ति होती है। जैसे वात-व्याधि में वस्ति-क्रिया से ( जो पक्वाशयमात्र की शुद्धि करती है ) सभी वात रोगों में लाभ होता है। **चक्रपाणि** ने अपनी व्याख्या में इसे स्पष्ट किया है कि—'यद्यपि प्राणादिभेदभिन्नस्य वायोः पृथगेव स्थानानि वक्ष्यति तथापीदं वैशेषिकं स्थानं ज्ञेयं, यतोऽत्र प्रायो वातविकारा भवन्ति। भूताश्च दुर्जयाः, अत्र च विजिते वाते सर्ववातविकारावजय इति॥' और भी—'तद्धि ( वस्तिकर्म ) आदित एव पक्वाशयमनुप्रविश्य केवलं वैकारिकं वातमूलं छिनत्ति।'

बस्तिशीर्षाधान या पक्वाशय की रचना मांसपेशियों तक इस प्रकार हुई है कि इनके अन्दर यथेष्ट अवकाश बना रहता है। यह अवकाश मूत्र तथा मल के एकत्र होने के लिये होता है। जब मूत्र तथा मल इनमें एकत्र होता है तो इनके दबाव से तत्रस्थ नाडियों ( Nerves ) में प्रेरणा होकर इन अवयवों में संकोच और प्रसार की क्रिया होने लगती है और फलस्वरूप मल-मूत्र बाहर निकल जाता है। अवकाश स्थान में वायु का निवास तथा संकोच-प्रसार कार्य सर्वविदित है। अतः इन्हें वायु का स्थान कहना सर्वथा युक्त है। उक्त दोनों अवयव कटिप्रदेश में स्थित हैं। अतः कटि को भी वायु का स्थान कहा गया है। अस्थि के निर्माण में वात धातु का अधिक भाग होता है। अतः हड्डियों को भी वात का स्थान माना गया है। कान और त्वचा को भी वात का स्थान माना गया है, क्योंकि वात की उत्पत्ति, वायु और आकाश प्रधान महाभूतों से होती है और शब्द एवं स्पर्श ये दोनों गुण आकाश के स्वाभाविक हैं इन्हीं की विशेषता से कान से शब्द का और त्वचा से स्पर्श का ज्ञान ( ग्रहण ) होता है। इन्द्रियों को आयुर्वेद ने भौतिक माना है, वात की उत्पत्ति के कारण आकाश और वायु, कान और त्वचा में रहते हैं अतः ये दोनों स्थान वात के हैं ऐसा कहा गया है। ऊरु, एवं पैर को भी वात-स्थान बताया है, इन दोनों अवयवों का कार्य ( गमन-आगमन आदि ) वायु के द्वारा ( वात-नाड़ियों के नियंत्रण द्वारा ) ही सम्पन्न होता है। अतः ऊरु और पैर को वात का स्थान माना है। यहाँ यह सामान्यतः वात का स्थान बताया गया है विशेष रूप से चिकित्सा के २८वें अध्याय में बताया जायगा।

पित्त के स्थान का निर्देश करते हुए कहा गया है कि स्वेद, लसीका, रुधिर, आमाशय, दृक्, त्वचा, तथा नाभि पित्त के स्थान हैं। इनमें भी चरक के अनुसार आमाशय और वाग्भट के अनुसार नाभि पित्त का विशिष्ट स्थान माना गया है। सुश्रुत ने पित्त का स्थान आमाशय और पक्वाशय का मध्य माना है। चरक ने जो आमाशय की स्थिति बतलाई है, उससे कफ स्थान आमाशय का संशय दूर हो जाता है। जैसे—'नाभिस्तनान्तरं जन्तोरामाशय इति स्मृतः' (च० वि० अ. २)। इस प्रकार चरक का आमाशय आधुनिक ( Stomach ) से लेकर ग्रहणी ( Duodenum ) पर्यन्त का भाग है। प्रत्यक्ष शारीर के अनुसार यहाँ पर प्रधानतः दो क्रियाएँ सम्पन्न होती हैं। इसके आधे भाग से अम्ल ( Gastric juice ) स्रुत होकर अन्न का पाचन करता है और ग्रहणी में यकृत् से पित्त आकर तथा अग्न्याशय से आग्नेय रस आकर तथा आन्त्ररस आकर अन्न के विविध घटकों पर अपनी पाक क्रिया करते हैं। तात्पर्य यह

है कि यह स्थान पित्त के प्रधान कर्म का प्रधान क्षेत्र है। अतः इसे पित्त का विशिष्ट स्थल कहा गया है। नाभि का क्षेत्र भी यही स्थान है। अतः इनका कोई विरोध नहीं होता। यहाँ नाभि से नाभि प्रदेश अर्थात् आमाशय ( Stomach ) के निचले भाग से ग्रहणी तक समझना चाहिए। महास्रोत में अन्न का अवस्था-पाक हो जाने पर पाकजन्य अन्नरस का पुनः धात्वग्नियों द्वारा धातुओं में भी पाक होता है। इसीलिए रस, रक्त, लसीका, तथा स्वेद को भी पित्त का स्थान कहा है। यहाँ स्वेद से स्वेद ग्रन्थियों का ग्रहण करना चाहिए जो त्वचा के निचले स्तर पर स्थित रहती हैं।

कफ का स्थान निर्देश करते समय उर, सिर, ग्रीवा, पर्व, आमाशय का ( पहला भाग ) मेद, कण्ठ, क्लोम, घ्राण और जिह्वा को स्थान कहा गया है। इनमें भी उरः प्रदेश को कफ का विशिष्ट स्थान कहा गया है। उरःप्रदेश के प्रधान अवयव फुफ्फुस और हृदय हैं। ये अवयव दोहरी आवरक कलाओं द्वारा ढके होते हैं। इन कलाओं के मध्य में कफ का स्थान है। हृदय तथा फुफ्फुस के संकोच तथा प्रसार को सुकर तथा अक्षुण्ण बनाये रखने के लिए इनका स्नेहन उक्त कफ के द्वारा होता रहता है। इस प्रधान कार्य को सम्पन्न करने से उरः प्रदेश को कफ का विशिष्ट स्थान कहा गया है। शिरः करोटि में मस्तिष्क धम्मिल्लक, तथा सुषुम्नाशीर्षक आदि अवयव रहते हैं। ये अवयव भी अपनी दोहरी कलाओं द्वारा परिव्याप्त रहते हैं इन कलाओं के मध्य में कफ उक्त स्नेहन करने के लिए रहता है। अतः सिर को भी कफ का स्थान कहा गया है। ग्रीवा में स्वरतंत्री, स्वरयंत्र तथा श्वासनलिका है। इन अवयवों को सदा स्निग्ध बनाये रखने के लिए इनका स्नेहन आवश्यक है। अतः वहाँ की श्लेष्मधर कलाओं में स्नेहनार्थ कफ रहता है। इसके अतिरिक्त इस प्रदेश में अनेक ग्रन्थियाँ है, जिनमें नानाविध स्राव होते है। जैसे लालाग्रन्थियाँ, चुल्लिकाग्रन्थियाँ। इन ग्रन्थियों के अन्दर भी कफ का स्थान है। सन्धियों के सन्धारण के लिए सन्धियों में स्नेहार्थ ग्रन्थियाँ होती हैं, जिनसे निकला कफ ( Synovial fluid ) उनका स्नेहन करता है। इसी प्रकार आमाशय में अन्न को क्लिन्न करने के लिए कफ का स्राव होता रहता है। क्योंकि जब तक कि भुक्त आहार का विलयन नहीं तैयार हो जाता तब तक उन पर पाचक रसों का पाक-क्रिया नहीं सम्पन्न होती है। इसी प्रकार रसना स्थित ग्रन्थियों से स्राव शुष्क रूप भोज्य पदार्थों का विलयन बनाने के लिए तथा स्वाद ग्रहण के लिए होता रहता है।

*** सर्वशरीरचरास्तु वातपित्तश्लेष्माणः सर्वस्मिञ्छरीरे कुपिताकुपिताः शुभाशुभानि कुर्वन्ति—प्रकृतिभूताः शुभान्युपचयबलवर्णप्रसादादीनि, अशुभानि पुनर्विकृतिमापन्ना विकारसंज्ञकानि ॥ ९ ॥**

दोष ही रोग तथा आरोग्य के कारण — सम्पूर्ण शरीर में गमन करने वाला वात-पित्त-कफ सम्पूर्ण शरीर में कुपित और अकुपित होकर शुभ और अशुभ कार्यों को करने वाले होते हैं। जब ये अपने स्वाभाविक रूप में रहते हैं तो शरीर में उपचय ( वृद्धि ) बल वर्ण, प्रसन्नता आदि शुभ कार्य को करते हैं। जब ये विकृत होते हैं तो अनेक प्रकार के रोगस्वरूप अशुभ कार्यों को करने वाले होते हैं ॥ ९ ॥

*** तत्र विकाराः—सामान्यजाः, नानात्मजाश्च[१]। तत्र सामान्यजाः पूर्वमष्टोदरीये व्याख्या-**

१. 'सामान्यजा इति वातादिभिः प्रत्येकं मिलितैश्च ये जन्यन्ते, नानात्मजा इति ये वातादिभिर्दोषान्तरासंपृक्तैर्जन्यन्ते' चक्रः।

ताः, नानात्मजांस्त्विहाध्यायेऽनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—अशीतिर्वातविकाराः, चत्वारिंशत्पित्तविकाराः, विंशतिः श्लेष्मविकाराः ॥ १० ॥

## ( २ ) नानात्मज विकार

## ( Specific Diseases of Doshas )

रोग के सामान्यज तथा नानात्मज भेद — शरीर में अशुभ कार्य करने वाले विकार सामान्यज और नानात्मज होते हैं। इनमें सामान्यज रोग की व्याख्या पहले अष्टोदरीय अध्याय ( सू. २० ) में की गई है। नानात्मज रोगों की व्याख्या इस अध्याय में कर रहा हूँ। जैसे—८० प्रकार के वातज रोग, ४० प्रकार के पित्तज रोग, २० प्रकार के कफज रोग॥ १० ॥

**विमर्श**—सामान्यज रोग उसे कहते हैं जो वात-पित्त-कफ किसी एक दोष से या दो दोष से या सन्निपात से या आगन्तुक अभिघात आदि कारण से होते हैं। जैसाकि—'त एवमेते क्रमशो द्विशो वा, दोषाः प्रदुष्टा युगपत् त्रयो वा। कुर्वन्ति रोगान् विविधान् शरीरे सामान्यजास्ते ह्युदरादयः स्युः॥' (चरकोपस्कार) और नानात्मज रोग उसे कहते हैं जो केवल वात या पित्त या कफ से ही होते हैं। इनमें दूसरे दूसरे दोषों का सम्बन्ध नहीं होता है जैसे—केवल वायु से ८० रोग, पित्त से ४० रोग और कफ से २० रोग होते हैं।

**तत्रादौ[1] वातविकारानुव्याख्यास्यामः; तद्यथा–नखभेदश्च, विपादिका च, पादशूलं च, पादभ्रंशश्च, पादसुप्तता च, वातखुड्डता च, गुल्फग्रहश्च, पिण्डिकोद्वेष्टनं च, गृध्रसी च, जानुभेदश्च, जानुविश्लेषश्च, ऊरुस्तम्भश्च, ऊरुसादश्च, पाङ्गुल्यं च, गुदभ्रंशश्च, गुदार्तिश्च, वृषणाक्षेपश्च[2], शेफःस्तम्भश्च, वङ्क्षणानाहश्च, श्रोणिभेदश्च, विड्भेदश्च, उदावर्तश्च, खञ्जत्वं च, कुब्जत्वं च[3], वामनत्वं च, त्रिकग्रहश्च, पृष्ठग्रहश्च, पार्श्वावमर्दश्च, उदरावेष्टश्च, हृन्मोहश्च[4], हृद्द्रवश्च, वक्षउद्धर्षश्च, वक्षउपरोधश्च, वक्षस्तोदश्च, बाहुशोषश्च, ग्रीवास्तम्भश्च, मन्यास्तम्भश्च, कण्ठोद्ध्वंसश्च, हनुभेदश्च[5], ओष्ठभेदश्च, अक्षिभेदश्च[6], दन्तभेदश्च, दन्तशैथिल्यं च, मूकत्वं च, वाक्सङ्गश्च, कषायास्यता च, मुखशोषश्च, अरसज्ञता च, घ्राणनाशश्च, कर्णशूलं च, अशब्दश्रवणं च, उच्चैःश्रुतिश्च, बाधिर्यं च, वर्त्मस्तम्भश्च, वर्त्मसंकोचश्च, तिमिरं च, अक्षिशूलं च, अक्षिव्युदासश्च, भ्रूव्युदासश्च, शङ्खभेदश्च, ललाटभेदश्च, शिरोरुक् च, केशभूमिस्फुटनं च, अर्दितं च, एकाङ्गरोगश्च, सर्वाङ्गरोगश्च, पक्षवधश्च[7], आक्षेपकश्च, दण्डकश्च, तमश्च[8], भ्रमश्च, वेपथुश्च, जृम्भा च, हिक्का च, विषादश्च, अतिप्रलापश्च, रौक्ष्यं च, पारुष्यं च, श्यावारुणावभासता च, अस्वप्नश्च, अनवस्थितचित्तत्वं च, इत्यशीतिर्वातविकारा वातविकाराणामपरिसंख्येयानामाविष्कृततमा व्याख्याताः[9] ॥ ११ ॥**

---

१. 'तत्रादित एव' यो.। २. 'वृषणोत्क्षेपश्च' इति पा.।
३. 'कुब्जत्वं च' इति क्वचित्पुस्तके न पठ्यते। ४. 'उन्मादश्च' ग.।
५. 'हनुताडश्च' च.; 'हनुस्तम्भश्च' इति पा.। ६. 'तालुभेदश्च' इत्यष्टाङ्गसंग्रहे पा.।
७. 'पक्षवधश्च' इति क्वचित्पुस्तके न पठ्यते। ८. 'तमश्च' पा.।

९. 'नखभेदः नखभङ्गुरता, विपादिका पाणिपादस्फुटनं, पादभ्रंशः पादस्यारोपदेशविषयादन्यत्र पतनं, जानुविश्लेषः जानुसन्धिशैथिल्यम्, ऊरुस्तम्भः ऊरुस्तम्भनमात्रं, हृद्द्रवः हृदयस्य द्रुतिः स्फुरणं, कण्ठोद्ध्वंसः शुष्ककासः, ओष्ठभेदः ओष्ठस्तम्भः, अक्षिभेदः अक्षिगोलकभ्रमणाभावरूपोऽक्षिस्तम्भः, दन्तभेदः, दन्तभङ्गः, वाक्संगः, अस्फुटवचनत्वम्, अशब्दश्रवणं शब्दाभावेऽपि शब्दश्रवणम्, उच्चैःश्रुतिः बृहद्ध्वनिश्रवणं न स्वल्पध्वनेः, अक्षिव्युदासः नेत्रस्य स्वस्थानच्युतता, भ्रूव्युदासः भ्रुवोः स्वस्थानादधो

**( १ ) वात के ८० नानात्मज विकार** — इन नानात्मज व्याधियों में सर्वप्रथम वातविकार की व्याख्या कर रहा हूँ । जैसे—( १ ) नखभेद—नखों का टूटना, ( २ ) विपादिका ( हाथ-पैर का फट जाना ), ( ३ ) पादशूल ( पैर में वेदना का होना ), ( ४ ) पादभ्रंश ( अपनी इच्छा के अनुसार पैर का न पड़ना जैसे कलाय खंज ), ( ५ ) पादसुप्तता ( पैर का शून्य हो जाना ), ( ६ ) वातखुड्डता ( पैर और जंघा की संधियों में वातजन्य वेदना का होना ), ( ७ ) गुल्फग्रह ( गुल्फ प्रदेश का जकड़ जाना ), ( ८ ) पिण्डिकोद्वेष्टन ( पैर की पिण्डलियों में ऐंठन सी वेदना का होना ), ( ९ ) गृध्रसी, ( १० ) जानुभेद, ( ११ ) जानुविश्लेष ( जानु की संधियों का शिथिल हो जाना ), ( १२ ) ऊरुस्तम्भ, ( १३ ) ऊरुसाद ( ऊरुप्रदेश में अवसाद अर्थात् शिथिलता का अनुभव होना ), ( १४ ) पांगुल्य, ( १५ ) गुदभ्रंश ( कांच निकलना ) ( १६ ) गुदा प्रदेश में वेदना, ( १७ ) वृषणोत्क्षेप ( अण्डग्रन्थियों का ऊपर चढ़ जाना ), ( १८ ) शेफःस्तम्भ ( मूत्रेन्द्रिय में जकड़ाहट होना ), ( १९ ) वंक्षणानाह ( वंक्षण प्रदेश में बन्धन के समान पीड़ा होना ), ( २० ) श्रोणिभेद, ( २१ ) विड्भेद, ( २२ ) उदावर्त, ( २३ ) खंजता, ( २४ ) कुब्जत्व, ( २५ ) वामनत्व, ( २६ ) त्रिकग्रह, पृष्ठग्रह, ( २७ ) पार्श्वावमर्द ( पार्श्व प्रदेश में मर्दन के समान पीड़ा होना), ( २८ ) उदरावेष्ट, ( २९ ) हृदय में अन्धकार का भर जाना, ( ३० ) हृद्द्रव ( हृदय में द्रवता अर्थात् शीघ्रता से गति का होना ), ( ३१ ) वक्षोद्घर्ष ( वक्षप्रदेश में घिसने के समान पीड़ा), ( ३२ ) वक्षोपरोध (वक्षःस्थलकी गतियाँ अर्थात् फुफ्फुस एवं हृदय की गतियों का रुकते हुए अनुभव होना ), ( ३३ ) वक्षस्तोद, ( ३४ ) बाहुशोष, ( ३५ ) ग्रीवास्तम्भ, ( ३६ ) मन्यास्तम्भ, ( ३७ ) कण्ठोद्ध्वंस, ( ३८ ) हनुभेद, ( ३९ ) ओष्ठभेद, ( ४० ) अक्षिभेद, ( ४१ ) दन्तभेद, ( ४२ ) दन्तशैथिल्य ( दाँतों का हिलना ), ( ४३ ) मूकत्व ( गूँगापन ), ( ४४ ) वाक्संग ( बोली का बन्द हो जाना ), ( ४५ ) कषायास्यता ( मुख का कषैला होना ), ( ४६ ) मुखशोष, ( ४७ ) अरसज्ञता ( रस का ज्ञान न होना ), ( ४८ ) घ्राणनाश ( गंध का ज्ञान न होना ), ( ४९ ) कर्णमूल, ( ५० ) अशब्दश्रवण ( शब्द न होते हुए शब्दों को सुनना ), ( ५१ ) उच्चैःश्रुति ( ऊँचा सुनना ), ( ५२ ) बहरापन, ( ५३ ) वर्त्मस्तम्भ, ( ५४ ) वर्त्मसंकोच ( ५५ ) तिमिर, ( ५६ ) नेत्रशूल, ( ५७ ) अक्षि व्युदास ( नेत्र का टेढ़ा होना ), ( ५८ ) भ्रूव्युदास ( भौंहों का टेढ़ा होना ), ( ५९ ) शंखभेद, ( ६० ) ललाटभेद, ( ६१ ) शिरःशूल, ( ६२ ) केशभूमिस्फुटन ( बालों के स्थान का फट जाना ), ( ६३ ) अर्दित, ( ६४ ) एकाङ्गरोग, ( ६५ ) सर्वांगरोग, ( ६६ ) आक्षेपक, ( ६७ ) दंडक, ( ६८ ) तम, ( ६९ ) भ्रम, ( ७० ) वेपथु, ( ७१ ) जम्भाई, ( ७२ ) हिचकी, ( ७३ ) विषाद, ( ७४ ) अतिप्रलाप ( बिना प्रयोजन का निरर्थक बोलना ), ( ७५ ) शरीर में रूक्षता, ( ७६ ) शरीर में परुषता, ( ७७ ) शरीर का काला हो जाना, ( ७८ ) शरीर का लालवर्ण का हो जाना, ( ७९ ) निद्रा का आना, ( ८० ) चित्त स्थिर न रहना । ये अस्सी प्रकार के वात रोग अगणित वात विकारों में प्रगट होने वाले अर्थात् जो व्यक्त रूपसे लक्षित होते हैं उनकी व्याख्या की गई है ॥ ११ ॥

---

निपतनं, शङ्खभेदः शङ्खो ललाटैकदेशस्तस्य वेदना न तु शङ्खकरोगः, शिरोरुगिति केवलं शिरःपीडा नतु पञ्च शिरोरोगा ये उक्ताः, हिक्केति न पञ्च हिक्का या सामान्यजा उक्ताः किंतु हिक्कनमात्रम्, अतिप्रलापश्चेति वातकृतः प्रलापस्तु पित्तकृत इति अतिप्रलापप्रलापयोर्भेदान्न सामान्यजत्वम्' इति गङ्गाधरः। 'एकाङ्गरोगः सर्वाङ्गरोगश्चेति ज्वरादिषु उष्णत्वशीतत्वादीनां कदाचिदेकाङ्गव्यापकत्वेनैकाङ्गरोगः, तेषामेव कदाचित्सर्वाङ्गव्यापकत्वेन सर्वाङ्गरोगः, दोषान्तरसंबन्धेऽपि व्याप्यव्याप्ती वातकृते एव' इति चक्रः। 'अर्दितादयः षड् वातव्याधिचिकित्सिते वक्ष्यन्ते' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

**विमर्श**—यहाँ ये अस्सी प्रकार के रोग गिनाये गये हैं यद्यपि इन रोगों में अन्य दोष भी सम्बन्धित रहते हैं, पर प्रधान रूप से वायु दोष ही रहता है। इसकी संख्या में भी त्रिकग्रह, व पृष्ठग्रह को अलग-अलग मान लिया जाय और श्याव व अरुण को एक-एक में मान लिया जाय तो भी यह अस्सी ही प्रकार होगा। पर कुछ टीकाकार श्याव, अरुण को अलग-अलग माने हैं। उसी के अनुसार यहाँ भी संख्या दी गयी है।

**सर्वेष्वपि खल्वेतेषु वातविकारेषूक्तेष्वन्येषु चानुक्तेषु वायोरिदमात्मरूपमपरिणामि[1] कर्मणश्च स्वलक्षणं, यदुपलभ्य तदवयवं वा विमुक्तसंदेहाः वातविकारमेवाध्यवस्यन्ति कुशलाः; तद्यथा—रौक्ष्यं शैत्यं लाघवं वैशद्यं गतिरमूर्तत्वमनवस्थितत्वं चेति वायोरात्मरूपाणि; एवंविधत्वाच्च वायोः कर्मणः स्वलक्षणमिदमस्य भवति तंतं शरीरावयवमाविशतः; तद्यथा—स्रंसभ्रंशव्यासङ्गसङ्ग[3]भेदसादहर्षतर्षकम्पवर्तचालतोदव्यथाचेष्टादीनि, तथा खरपरुषविशदसुषिरारुणवर्णकषायविरसमुखत्वशोषशूलसुप्तिसंकोचनस्तम्भनखञ्जतादीनि च वायोः कर्माणि, तैरन्वितं वातविकारमेवाध्यवस्येत्[2] ॥ १२ ॥**

वायु के रूप तथा कर्म — सभी प्रकार के इन अस्सी प्रकार के वात रोगों में जो यहाँ बनाये गये हैं अथवा यहाँ जो रोग नहीं बनाये गये हैं, उन सभी प्रकार के वात रोगों में वायु का यह आगे कहे जाने वाला अपना लक्षण है, जो कभी भी नहीं बदलता है और इसी प्रकार वायु का कर्म और लक्षण जो आगे बताया जायगा, वह भी कभी नहीं बदलता है। जिन कर्म तथा लक्षणों को देख कर या वायु के कर्म और लक्षणों को कुछ हिस्से में देख कर कुशल वैद्य सन्देह रहित होकर यह वात का ही विकार है, ऐसा निश्चित कर लेते हैं वह अग्रांकित है। यथा—रूक्षता, शीतलता, लघुता, विशदता, गति (चंचलस्वभाव), अमूर्तता (स्वरूप का न होना), यह वायु का अपना स्वरूप होता है। इस प्रकार वायु के कर्म और लक्षण यह जो आगे बताये जाते हैं, वह होता है। जब इस प्रकार की वायु शरीर के भिन्न-भिन्न भागों में प्रवेश करती है तो प्रवेश करते ही उन-उन प्रदेशों में, ( १ ) स्रंस ( अपने स्थान से उन-उन अंगों का थोड़ा हट जाना ), ( २ ) भ्रंश (उन-उन अंगों का अपने स्थान से दूर हट जाना), ( ३ ) व्यास (उन-उन अंगों का अपने स्थान से अधिक विस्तृत हो जाना ), ( ४ ) संग ( मल-मूत्र को अपने स्थान में रोक देना ), ( ५ ) भेद ( चीरने के समान पीड़ा ), ( ६ ) साद ( शरीर में अवसाद ), ( ७ ) हर्ष ( रोमांच का होना ), तर्ष ( प्यास का लगना ), ( ८ ) कम्प ( शरीर का कांपना ), ( ९ ) वर्त ( मल का गोला बनाना ), ( १० ) चाल ( शरीर में चंचलता या स्पन्दन उत्पन्न करना ), ( ११ ) तोद ( सूई चुभोने सी पीड़ा होना ), ( १२ ) व्यथा ( अंगो को दबाने की तरह पीड़ा ), ( १३ ) चेष्टा ( शारीरिक अंगों में तथा मन में चंचलता का होना ) तथा खर, परुष, विशद, सुषिर, अरुण वर्ण, कषाय रस, विरस (मुख का स्वादहीन होना), मुखशोष, शरीर या अंगों में शूल, शून्यता, संकोच, जकड़ाहट, लगड़ापन आदि कर्म वायु के होते हैं। इन लक्षणों से युक्त कोई भी रोग शरीर में उत्पन्न हो तो उसे वात विकार ही माना जाता है ॥ १२ ॥

**तं मधुराम्ललवणस्निग्धोष्णैरुपक्रमैरुपक्रमेत स्नेहस्वेदास्थापनानुवासननस्तःकर्मभोज-**

---

१. 'अपरिणामीति सहजमिदं नान्योपाधिकृतमित्यर्थः, कर्मणश्चेति विकृतस्य वायोः कर्मणः' चक्रः। 'अपरिणामि अव्यभिचारि' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

२. 'स्रंसः किंचिदवस्थानचलनं, भ्रंशस्तु दूरगतिः, व्यासो विस्तरणं, वर्तुलीकरणं वर्तः, चालः स्पन्दः, रसवर्णौ वायुना रसवर्णरहितेनापि प्रभावात् क्रियेते' चक्रः।

३. 'व्यासङ्ग' ग.। 'व्यासङ्ग इत्यनासक्तिरित्यर्थः' गङ्गाधरः।

**नाभ्यङ्गोत्सादनपरिषेकादिभिर्वातहरैर्मात्रां कालं च प्रमाणीकृत्य; तत्रास्थापनानुवासनं तु खलु सर्वत्रोपक्रमेभ्यो वाते प्रधानतमं मन्यन्ते भिषजः, तद्ध्यादित एव पक्वाशयमनुप्रविश्य केवलं वैकारिकं वातमूलं छिनत्ति, तत्रावजितेऽपि वाते शरीरान्तर्गता वातविकाराः प्रशान्तिमापद्यन्ते, यथा वनस्पतेर्मूले छिन्ने स्कन्धशाखाप्ररोहकुसुमफलपलाशादीनां नियतो विनाशस्तद्वत् ॥ १३ ॥**

वात दोष की चिकित्सा — विकृत वात को, मधुर, अम्ल लवण रसों के द्वारा निर्मित तथा स्निग्ध और उष्ण वीर्य से युक्त स्नेह, स्वेद, आस्थापन वस्ति, अनुवासनवस्ति, नस्यकर्म, भोजन, अभ्यङ्ग, उत्सादन ( उबटन ), परिषेक आदि वातनाशक उपायों द्वारा मात्रा और काल का विचार कर चिकित्सा करें। वैद्य-समुदाय वातनाशक सभी उपायों में आस्थापनवस्ति और अनुवासन वस्ति प्रधान मानता है। यह आस्थापनवस्ति और अनुवासनवस्ति सर्वप्रथम पक्वाशय में जाकर केवल विकार उत्पन्न करने वाली वायु के मूल को ही काट देती है। इस प्रकार पक्वाशय जो वात का मूल स्थान है वहीं पर वात नष्ट कर दिया जाता है तो शाखा के समान शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्गों में फैले हुए वात-रोग स्वयं शान्त हो जाते हैं। जिस प्रकार पेड़ की जड़ को काट देने पर उसके तना, डालियाँ, अङ्कुर, फूल, फल, पत्ती आदि का निश्चित रूप से विनाश हो जाता है। उसी प्रकार यहाँ भी वात का मूल नष्ट हो जाने पर सभी शरीरगत व्याधियाँ नष्ट हो जाती हैं ॥ १३ ॥

**विमर्श**—वातविकारों को नष्ट करने में वस्ति को सर्वश्रेष्ठ माना गया है, यथा—'शरीरजानां दोषाणां क्रमेण परमौषधम्। वस्तिर्विरेको वमनं घृतं तैलं तथा मधु॥' ( अ. हृ. सू. अं. १ )। अर्थात् शरीर में उत्पन्न होने वाले—वात, पित्त और कफ के लिए क्रमशः वस्ति, विरेचन और वमन तथा तैल, घृत, मधु ये उत्तम औषध हैं। चरक ने भी 'वस्तिर्वातहराणाम्' से वस्ति को २५वें अध्याय में वात नाशन के लिए उत्तम माना है।

इसके कारणों का उल्लेख सिद्धिस्थान के प्रथम अध्याय में किया है यथा—'शाखागताः कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवाङ्गजाश्च। ये सन्ति तेषां न हि कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति॥ विण्मूत्रपित्तादिमलाशयानां विक्षेपसंघातकरः स यस्मात्। तस्यातिवृद्धस्य शमाय नान्यद् वस्तिं विना भेषजमस्ति किञ्चित्॥' ( चरक )। इसका स्पष्टीकरण विशेष रूप से सुश्रुत ने किया है यथा—'पक्वाशये तथा श्रोण्यां नाभ्यधस्ताच्च सर्वतः। सम्यक्प्रणिहितो बस्तिः स्थानेष्वेतेषु तिष्ठति॥ पक्वाशयाद्वस्तिवीर्यं खैर्देहमनुसर्पति। वृक्षमूले निषिक्तानामपां वीर्यमिव द्रुमम्॥ स चापि सहसा बस्तिः केवलः समलोऽपि वा। प्रत्येति वीर्यं त्वनिलैरपानाद्यैर्विनीयते॥ वीर्येण बस्तिरादत्ते दोषानापादमस्तकात् ( न् )। पक्वाशयस्थोऽम्बरगो भूमेरर्को रसानिव॥ स कटीपृष्ठकोष्ठस्थान् वीर्येणालोड्य संचयान्। उत्खातमूलान् हरति दोषाणां साधुयोजितः॥ दोषत्रयस्य यस्माच्च प्रकोपे वायुरीश्वरः। तस्मात्तस्यातिवृद्धस्य शरीरमभिनिघ्नतः॥ वायोर्विहते वेगं नान्या बस्तेर्ऋते क्रिया। पवनाविद्धतोयस्य वेला वेगमिवोदधेः॥' ( सु. चि. अ. ३५ )

**पित्तविकारांश्चत्वारिंशतमत ऊर्ध्वमनुव्याख्यास्यामः; (तद्यथा)—ओषश्च, प्लोषश्च, दाहश्च, दवथुश्च, धूमकश्च, अम्लकश्च, विदाहश्च, अन्तर्दाहश्च, अंसदाहश्च, ऊष्माधिक्यं च, अतिस्वेदश्च, ( अङ्गस्वेदश्च[2] ) अङ्गगन्धश्च, अङ्गावदरणं च, शोणितक्लेदश्च, मांसक्लेदश्च, त्वग्दाहश्च, ( मांसदाहश्च[3] ) त्वगवदरणं च, चर्मदलनं[4] च, रक्तकोठश्च, रक्तविस्फोटश्च, रक्तपित्तं च,**

---

१. 'केवलं वैकारिकमिति सकलविकारकारकम्' चक्रः।

२. अयं पाठः क्वचित्पुस्तके नोपलभ्यते। ३. अयं पाठः क्वचित्पुस्तके नोपलभ्यते।

४. 'चर्मावदरणं च' इति पा.।

**रक्तमण्डलानि च, हरितत्वं च, हारिद्रत्वं च, नीलिका च, कक्षा (क्ष्या)च, कामला च, तिक्तास्यता च, लोहितगन्धास्यता च, पूतिमुखता च, तृष्णाधिक्यं च, अतृप्तिश्च, आस्यविपाकश्च, गलपाकश्च, अक्षिपाकश्च, गुदपाकश्च, मेढ्रपाकश्च, जीवादानं च, तमःप्रवेशश्च, हरितहारिद्रनेत्रमूत्रवर्चस्त्वं च, इति चत्वारिंशत्पित्तविकाराः[१] पित्तविकाराणामपरिसंख्येयानामाविष्कृततमा व्याख्याताः ॥ १४ ॥**

**( २ )** पित्त के ४० नानात्मज विकार — अब इसके बाद ४० पित्त विकारों की व्याख्या कर रहा हूँ। ( १ ) ओष ( सम्पूर्ण शरीर में स्वेद और बेचैनी के साथ तीव्र दाह ), ( २ ) प्लोष ( शरीर के किसी अङ्ग में अग्नि की ज्वाला से जला दिया गया है ऐसा स्वेदरहित अल्प जलन ), ( ३ ) दाह ( सम्पूर्ण शरीर में जलन ), ( ४ ) दवथु ( इन्द्रियों में जलन ), ( ५ ) धूमक ( मुख से धूम निकलते हुए की तरह प्रतीत होना, ( ६ ) अम्लक ( छाती में जलन और वेदना के साथ खट्टी डकार आना ), ( ७ ) विदाह ( हाथ, पैर और कंधा में अनेक प्रकार की जलन ), ( ८ ) अन्तर्दाह, ( ९ ) अंस प्रदेश में जलन, ( १० ) शरीर में ताप का बढ़ जाना, ( ११ ) स्वेद का अधिक निकलना, ( १२ ) अङ्गों से गन्ध का निकलना, ( १३ ) अङ्गावदरण ( अङ्गों में फटने की तरह अनुभव होना ), ( १४ ) शोणितक्लेद ( रक्त में क्लेद अर्थात् कालापन दुर्गन्धि, और पतला होना ), ( १५ ), मांसक्लेद ( मांस का सड़ जाना ), ( १६ ) त्वग्दाह ( त्वचाओं में जलन ), ( १७ ) त्वगवदरण ( त्वचाओं का फटना ), ( १८ ) चर्मावदरण ( चमड़े का फट जाना ), ( १९ ) रक्तकोठ ( रक्त वर्ण का शोथ लिये हुये चकत्ता का होना ), ( २० ) रक्तविस्फोट ( रक्त वर्ण का विस्फोट ( फफोला ) का होना ), ( २१ ) रक्तपित्त, ( २२ ) रक्तमण्डल ( रक्त वर्ण के गोलाकार चकत्ता ), (२३) हरितत्व ( नख मूत्र आदि का हरा होना), (२४) नेत्र, नख, मूत्र आदि का हल्दी के समान पीला होना, ( २५ ) नीलिका ( नेत्र, नख, मूत्र आदि का नीला होना अथवा मुख में या शरीर प्रदेश मे नीले वर्ण का दाग का होना ), ( २६ ) कक्षा, ( २७ ) कामला, ( २८ ) मुख का तीता होना, ( २९ ) मुख से रक्त का गंध निकलना, ( ३० ) मुख से दुर्गन्ध का निकलना, ( ३१ ) प्यास अधिक लगना, ( ३२ ) भोजन से तृप्त न होना, ( ३३ ) मुख का पक जाना, ( ३४ ) गला का पक जाना, ( ३५ ) नेत्र का पक जाना, ( ३६ ) गुदा का पक जाना, ( ३७ ) मूत्रेन्द्रिय का पक जाना, ( ३८ ) शुद्ध रक्त का निकलना, ( ३९ ) अंधकार में प्रवेश करने की तरह अनुभव का होना, ( ४० ) नेत्र, मूत्र और मल का हरा वर्ण या हल्दी के समान पीला वर्ण का होना। इस प्रकार अगणित पित्त के विकारों में विशेष रूप से व्यक्त होने वाले ४० पित्तविकारों का यहाँ वर्णन किया गया है ॥ १४ ॥

**सर्वेष्वपि खल्वेतेषु पित्तविकारेषूक्तेष्वन्येषु चानुक्तेषु पित्तस्येदमात्मरूपमपरिणामि कर्मणश्च स्वलक्षणं, यदुपलभ्य तदवयवं वा विमुक्तसंदेहाः पित्तविकारमेवाध्यवस्यन्ति कुशलाः; तद्यथा—औष्ण्यं तैक्ष्ण्यं द्रवत्वमनतिस्नेहो[२] वर्णश्च शुक्लारुणवर्जो गन्धश्च विस्रो रसौ च कटुकाम्लौ सरत्वं च पित्तस्यात्मरूपाणि, एवंविधत्वाच्च पित्तस्य कर्मणः स्वलक्षणमिदमस्य**

---

१. 'ओषः पार्श्वस्थितेन वह्निनेव पीडा, प्लोषः किंचिद्दहनमिव, दाहः सर्वाङ्गदहनमिव, दवथुः धक्धकीति लोके, त्वगवदरणं बाह्यत्वङ्मात्रविदीर्णता, चर्मावदरणं षण्णां त्वचां विदीर्णता, रक्तसंसर्गेण रक्तीभूतं पित्तं रक्तपित्तं नतु रक्तपित्ताख्यो रोगः, तृष्णाधिक्यं केवलतृष्णातिशयः नतु तृष्णाख्यरोगविशेषः तस्य सामान्यजत्वात्, जीवादानं विरेचनव्यापद्विशेष उक्तो यो जीवरक्तनिर्गमः, हरितेत्यादिना एक एव रोगः' गङ्गाधरः।

२. 'लाघवमनतिस्नेहः' इति पा०।

**भवति तं तं शरीरावयवमाविशतः; तद्यथा—दाहौष्ण्यपाकस्वेदक्लेदकोथकण्डूस्रावरागा यथास्वं च गन्धवर्णरसाभिनिर्वर्तनं पित्तस्य कर्माणि, तैरन्वितं पित्तविकारमेवाध्यवस्येत्॥**

पित्त दोष के रूप तथा कर्म — ऊपर बताए हुए पित्त-विकारों में अथवा इन विकारों से अन्य पित्त विकार जो यहाँ नहीं बताए गये हैं उनमें पित्त का यह आगे कहे जाने वाला और न बदलने वाला अपना रूप, पित्त का कर्म और पित्त का लक्षण है। जिन सम्पूर्ण लक्षणों को या इन लक्षणों के किसी एक भाग को देख कर वैद्य-समुदाय यह निश्चित कर लेता है कि यह पित्त का ही विकार है, जैसे उष्णता, तीक्ष्णता, सरता (गमनशीलता), द्रव, अधिक स्नेह का न होना और पित्त का रूप श्वेत, अरुण रूप से भिन्न स्वरूप होता है, गन्ध विस्र ( कच्चे माँस के समान गन्ध ) और पित्त में रस कटु और अम्ल होता है, यह पित्त का अपना रूप होता है। इस प्रकार के पित्त का कर्म और अपने लक्षण भिन्न-भिन्न शरीर प्रदेश में प्रवेश करते हुए उत्पन्न करता है जैसे—दाह ( सारे शरीर में जलन ), उष्णता ( शरीर में ताप की वृद्धि ), पाक (व्रण आदि का होना और पकना), स्वेदाधिक्य, क्लेद, कोथ ( सड़न ), खुजली, स्राव, लालिमा ये सब होते हैं और पित्त का जो गन्ध, वर्ण ( रूप ), रस होता है उसे शरीर के भिन्न-भिन्न अंगावयवों में वह उत्पन्न करता है, यह पित्त का कर्म है। इन लक्षणों से युक्त जो भी रोग होगा उसे पित्तविकार ही निश्चित करना चाहिए॥ १५॥

**तं मधुरतिक्तकषायशीतैरुपक्रमैरुपक्रमेत स्नेहविरेकप्रदेहपरिषेकाभ्यङ्गादिभिः पित्तहरैर्मात्रां कालं च प्रमाणीकृत्य; विरेचनं तु सर्वोपक्रमेभ्यः पित्ते प्रधानतमं मन्यन्ते भिषजः, तद्ध्यादित एवामाशयमनुप्रविश्य[1] केवलं वैकारिकं पित्तमूलमपकर्षति, तत्रावजिते पित्तेऽपि शरीरान्तर्गताः पित्तविकाराः प्रशान्तिमापद्यन्ते, यथाऽग्नौ व्यपोढे[2] केवलमग्निगृहं शीतीभवति तद्वत्॥ १६॥**

पित्त दोष की चिकित्सा — उस पित्तजन्य विकारों की मधुर, तिक्त, कषाय रसयुक्त, शीतल वीर्यवाले स्नेह, विरेचन, प्रदेह, परिषेक, अभ्यंग, अवगाह आदि पित्तनाशक उपायों द्वारा मात्रा और काल का विचार कर चिकित्सा करनी चाहिये। पित्तनाशक सभी चिकित्साओं में विरेचन द्वारा चिकित्सा करना पित्त की उत्तम चिकित्सा है। यह विरेचन सर्वप्रथम आमाशय में जाकर केवल विकार को उत्पन्न करने वाला या विकृत मलभूत पित्त का नाश कर देता है। आमाशय में पित्त के नष्ट हो जाने पर शरीर के विभिन्न भागों में होनेवाले पित्तजन्य रोग स्वयं शान्त हो जाते हैं। जिस प्रकार अग्नि से तप्त गृह में, अग्नि को बुझा देने पर वह सम्पूर्ण गृह स्वयं शीतल हो जाता है, उसी प्रकार पित्त के प्रधान स्थान आमाशय में पित्त की शान्ति हो जाने पर अन्यत्र शरीर के भागों में होनेवाले पित्तजन्य रोग स्वयं शान्त हो जाते हैं॥ १६॥

**श्लेष्मविकारांश्च विंशतिमत ऊर्ध्वं व्याख्यास्यामः; तद्यथा—तृप्तिश्च[3], तन्द्रा च, निद्राधिक्यं च, स्तैमित्यं च, गुरुगात्रता च, आलस्यं च, मुखमाधुर्यं च, मुखस्रावश्च, श्लेष्मोद्गिरणं च, मलस्याधिक्यं[4] च, बलासकश्च, अपक्तिश्च, हृदयोपलेपश्च, कण्ठोपलेपश्च, धमनीप्रतिचयश्च, गलगण्डश्च, अतिस्थौल्यं च, शीताग्निता च, उदर्दश्च, श्वेतावभासता च,**

---

१. आमाशयमिति पक्वामाशयमध्यस्थानस्योर्ध्वम्' गङ्गाधरः।

२. व्यपोढे व्यपगते; 'व्यपगते' ग.।

३. 'तृप्तिर्येन तृप्तमिवात्मानं सर्वदा मन्यते, बलासको बलक्षयः, किंवा श्लेष्मोद्रेकान्मन्दजवित्वं, स्थूलाङ्गता बलासकः धमनीप्रतिचयो धमन्युपलेपः' चक्रः।

४. 'अपक्तिश्च' ग.।

**श्वेतमूत्रनेत्रवर्चस्त्वं च, इति विंशतिः श्लेष्मविकाराः श्लेष्मविकाराणामपरिसंख्येयानामाविष्कृततमा व्याख्याता भवन्ति ॥ १७ ॥**

**( ३ )** श्लेष्मा के २० नानात्मज रोग — अब इसके बाद कफ के बीस विकारों की व्याख्या आगे कर रहा हूँ, ( १ ) तृप्ति, ( २ ) तन्द्रा, ( ३ ) निद्रा का अधिक आना, ( ४ ) स्तैमित्य ( जड़ता ), ( ५ ) शरीर में भारीपन, ( ६ ) आलस्य, ( ७ ) मुख का मीठापन, ( ८ ) मुख से पानी गिरना, ( ९ ) कफ का निकलना, ( १० ) नेत्रादि मलों का अधिक निकलना, ( ११ ) बलासक ( बल का क्षय या मन्द ज्वर या शोथ का होना, चक्रः ), ( १२ ) अपचन, ( १३ ) हृदय पर कफ का लेप ( १४ ) कण्ठ में कफ के लेप जैसा अनुभव करना, ( १५ ) धमनियों का कफ से भरा होना या उसका मोटा हो जाना, ( १६ ) गलगंड, ( १७ ) अतिस्थूलता, ( १८ ) मन्दाग्नि, ( १९ ) उदर्द, ( २० ) शरीर का श्वेत हो जाना या मूत्र, नेत्र और पुरीष का श्वेत होना। इस प्रकार अगणित कफ के विकारों में ये अधिक रूप में होने वाले रोग बीस हैं। जिनकी व्याख्या यहाँ की गई है ॥ १७ ॥

**सर्वेष्वपि खल्वेतेषु श्लेष्मविकारेषूक्तेष्वन्येषु चानुक्तेषु श्लेष्मण इदमात्मरूपमपरिणामि कर्मणश्च स्वलक्षणं, यदुपलभ्य तदवयवं वा विमुक्तसंदेहाः श्लेष्मविकारमेवाध्यवस्यन्ति कुशलाः; तद्यथा—स्नेहशैत्यशौक्ल्यगौरवमाधुर्यस्थैर्यपैच्छिल्यमात्स्न्र्यानि[1] श्लेष्मण आत्मरूपाणि, एवंविधत्वाच्च श्लेष्मणः कर्मणः स्वलक्षणमिदमस्य भवति तं तं शरीरावयवमाविशतः, तद्यथा-श्वैत्यशैत्यकण्डूस्थैर्यगौरवस्नेहसुप्तिक्लेदोपदेहबन्धमाधुर्यचिरकारित्वानि श्लेष्मणः कर्माणि, तैरन्वितं श्लेष्मविकारमेवाध्यवस्येत् ॥ १८ ॥**

श्लेष्मा के रूप तथा कर्म — ऊपर बताए हुए भी इन सभी कफजन्य रोगों में, तथा न बताए हुए कफजन्य अन्य रोगों में यह कफ का अपना रूप और अपने कर्मों का लक्षण स्वाभाविक है ( अर्थात् ये लक्षण कभी भी परिवर्तनशील नहीं हैं ), जिस कफ के सम्पूर्ण लक्षणों को या कुछ लक्षणों को रोगों में प्राप्त कर सन्देहरहित कुशल वैद्य, यह कफजन्य ही रोग है ऐसा निश्चय करते हैं। वे ये हैं यथा—स्नेहपन, शीतपन, श्वेतपन, भारीपन, मीठापन, स्थिरपन, पिच्छिलपन, मसृणपन, यह कफ का अपना स्वरूप है। इस प्रकार के होने से कफ उस-उस ( विभिन्न ) शरीर प्रदेश में प्रवेश करते हुए उस कफ के कर्म का यह अपना लक्षण होता है—वह जैसे श्वेतपन, शीतपन, खुजली, स्थिरपन, भारीपन, स्नेह, शून्यता, क्लेद, मल अनुलिप्त होना, बन्ध, मीठापन और रोगों को चिरकाल तक बनाए रखना यह कफ का कर्म है। इन लक्षणों से युक्त रोग को कफ का ही रोग निश्चय करना चाहिए ॥ १८ ॥

**तं कटुकतिक्तकषायतीक्ष्णोष्णरूक्षैरुपक्रमैरुपक्रमेत स्वेदवमनशिरोविरेचनव्यायामादिभिः श्लेष्महरैर्मात्रां कालं च प्रमाणीकृत्य; वमनं तु सर्वोपक्रमेभ्यः श्लेष्मणि प्रधानतमं मन्यन्ते भिषजः, तद्ध्यादित एवामाशयमनुप्रविश्योरोगतं केवलं वैकारिकं श्लेष्ममूलमूर्ध्वमुत्क्षिपति, तत्रावजिते श्लेष्मण्यपि शरीरान्तर्गताः श्लेष्मविकाराः प्रशान्तिमापद्यन्ते, यथा-भिन्ने केदारसेतौ शालियवषष्टिकादीन्यनभिष्यन्दमानान्यम्भसा प्रशोषमापद्यन्ते तद्वदिति ॥ १९ ॥**

कुपित कफ की चिकित्सा — उस विकृत कफ की कटु, तिक्त, कषाय रसयुक्त, तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, स्वेदन, वमन, शिरोविरेचन और व्यायाम आदि कफनाशक उपायों द्वारा मात्रा व काल का विचार कर चिकित्सा करनी चाहिये। कफनाशक सभी चिकित्साओं में वमन कफ का नाश करने

१. 'मात्स्न्र्यं मसृणता' चक्रः।

में प्रधान है ऐसा वैद्य लोग मानते हैं। वह वमन सर्वप्रथम आमाशय में जाकर वक्षस्थल में रहने वाले केवल विकृत मल-कफ को ऊपर फेंक देता है ( अर्थात् मुख से बाहर निकाल देता है ) वक्षस्थल में जो कफ का मूल स्थान है वहाँ पर कफ के नष्ट हो जाने पर शरीर के विभिन्न भागों में होने वाले कफ के विकार स्वयं शान्त हो जाते हैं। जिस प्रकार खेत की क्यारी का बाँध टूट जाने पर सारा जल बाहर निकल जाता है जिससे जल से सेचन करने के बाद उत्पन्न होने वाले धान, जौ, साठी आदि अन्न सूख जाते हैं उसी प्रकार जलस्वरूप विकृत कफ के निकल जाने पर उससे पालित या पुष्ट होनेवाले रोग स्वयं शान्त हो जाते हैं ॥ १९ ॥

**विमर्श**—विरेचक औषधियाँ आमाशय में प्रवेश कर मलभूत पित्त को नष्ट करती है, यह पित्त-जन्य विकारों की चिकित्सा में बताया जा चुका है। यहाँ भी वमनकारक औषधियाँ आमाशय में प्रवेश कर वक्षस्थल में रहनेवाले कफ को बाहर निकालती हैं यह बताया गया है, इसका तात्पर्य यह है कि मुख द्वारा दी गई औषध सर्वप्रथम आमाशय में ही स्थित होती है, विरेचक औषधियाँ पच्यमानाशय में पचने के बाद अपना कार्य करती हैं। इसी लिये वे आमाशय में जाकर आमाशय के अधःप्रान्त में रहने वाले पित्त को विरेचन द्वारा बाहर निकालती हैं, वामक औषधियाँ बिना बचे हुये कफ को अपने गुण के कारण उसे बाहर निकलती हैं। इसीलिये विरेचन और वमन दोनों को आमाशय में जाना बताया है। आमाशय के अधोभाग में पित्त, ऊर्ध्व भाग में कफ स्थित है।

**भवन्ति चात्र—**

***रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्। ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत्॥२०॥**

रोग-परीक्षा प्रथम कर्त्तव्य — चिकित्सा करते समय सर्वप्रथम रोग की परीक्षा, उसके बाद रोग के अनुसार उचित औषध की परीक्षा करनी चाहिये। इसके बाद वैद्य के लिये उचित है कि प्रत्येक चिकित्सा-कार्य को ज्ञानपूर्वक करें ॥ २० ॥

**विमर्श**—इस श्लोक के द्वारा चिकित्सा में वैद्यों का कर्तव्य निश्चित किया गया है। जब वैद्य रोगी को देखने जायगा या देखता है तो उसे प्रथम रोग का ज्ञान करना चाहिये। रोग की परीक्षा करने के विधियों का उल्लेख निदान स्थान में किया गया है, जैसे निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय, सम्प्राप्ति इत्यादि। रोग का निश्चय करने के लिये रोगी की भी परीक्षा आवश्यक होती है और उसकी परीक्षा दर्शन, स्पर्श, प्रश्न के द्वारा या पाचों ज्ञानेन्द्रिय और प्रश्न के द्वारा ( इन तीन या ६ उपायों द्वारा ) या 'नाडीमूत्रंमलं जिह्वाशब्दस्पर्शदृगाकृतीः। रोगाक्रान्तशरीरस्य स्थानान्यष्टौ परीक्षयेत् ॥' ( योग-रत्नाकर ) के अनुसार रोग और रोगी की परीक्षा के द्वारा रोग का निश्चय करने के बाद औषध की परीक्षा की जाती है। औषध-परीक्षा से तात्पर्य यह है कि यह औषध किस स्थान में उत्पन्न है, इसका गुण क्या हैं और इसका वीर्य नष्ट तो नहीं हुआ है, इस रोग में कार्यकर है या नहीं। इस प्रकार औषध की परीक्षा हो जाने पर ज्ञानपूर्वक अर्थात् रोगों में दोषों का तारतम्य समझ कर रोगी के बल, सात्म्य आदि का विचार कर तथा उसी के अनुसार औषध की मात्रा देकर चिकित्सा करनी चाहिये। चिकित्सा भी संशोधन और संशमन या लंघन तथा बृंहण दो प्रकार की होती है, रोगी के अवस्थानुसार या रोग के बलानुसार कौन चिकित्सा उपयोगी है, इसका भी विचार कर लेना उत्तम होता है, इन सब बातों का विचार करने का संकेत ज्ञानपूर्वक आचार्य ने किया है।

*** यस्तु रोगमविज्ञाय कर्माण्यारभते भिषक्। अप्यौषधविधानज्ञस्तस्य सिद्धिर्यदृच्छया ॥**

यदृच्छया सिद्धि — जो वैद्य रोग को न समझ कर चिकित्सा कर्म प्रारम्भ करता है यद्यपि

वह औषध-विधान के ज्ञान को जानता है फिर भी उसकी सिद्धि निश्चित रूप से नहीं होती है॥२१॥

*** यस्तु रोगविशेषज्ञः सर्वभैषज्यकोविदः । देशकालप्रमाणज्ञस्तस्य सिद्धिरसंशयम् ॥ २२ ॥**

निश्चित सफलता — जो वैद्य रोगों को विशेष रूप से जानने वाला है और सभी प्रकार की औषधियों के विधान को जानने में कुशल है तथा देश-काल के अनुसार औषधियों के प्रमाण ( मात्रा ) को जानने वाला है तो चिकित्सा करते समय उसकी सफलता निश्चित रूप से होती है ॥

**तत्र श्लोकाः—**

**संग्रहः प्रकृतिर्देशो विकारमुखमीरणम्[1] । असंदेहोऽनुबन्धश्च रोगाणां संप्रकाशितः ॥ २३ ॥**
**दोषस्थानानि रोगाणां गणा नानात्मजाश्च ये । रूपं पृथक् च दोषाणां कर्म चापरिणामि यत् ॥**
**पृथक्त्वेन च दोषाणां निर्दिष्टाः समुपक्रमाः । सम्यङ्महति रोगाणामध्याये तत्त्वदर्शिना ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने रोगचतुष्के**
**महारोगाध्यायो नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥**

समाप्तो रोगचतुष्कः ॥ ५ ॥

उपसंहार — तत्त्वदर्शी महर्षि आत्रेय ने इस महारोगाध्याय में रोगों का संक्षेप में संग्रह, रोगों की प्रकृति ( कारण ), रोगों का देश, विकारों के मुख्य कारण, तथा प्रेरक कारण, असन्देह निज और आगन्तुक रोगों का अनुबन्ध प्रकाशित किया है तथा दोषों के स्थान, रोगों के नानात्मज और सामान्य गण, दोषों के अलग-अलग रूप, न बदलने वाले कर्म और अलग-अलग दोषों की चिकित्सा बताई है ॥ २३–२५ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृतशतन्त्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में रोगचतुष्कविषयक महारोग नामक बीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २० ॥

इस प्रकार रोगचतुष्क समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथैकविंशोऽध्यायः

**अथातोऽष्टौनिन्दितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद अष्टौनिन्दितीय अध्याय की व्याख्या की जायगी । जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—इसके पूर्व रोग-चतुष्क का वर्णन ४ अध्यायों में किया गया है और भेषज-चतुष्क का वर्णन इसके भी पहले ४ अध्यायों में किया जा चुका है । अब इस अध्याय में रोग और भेषज-सम्बन्धी योजना-चतुष्क का वर्णन कर रहे हैं । इसके पहले चिकित्सा की दृष्टि से आठ प्रकार के पुरुष निन्दित माने जाते हैं उन्हीं का वर्णन प्रथम प्रारम्भ करते हैं । क्योंकि भेषज शरीरापेक्षी है ।

*** इह खलु शरीरमधिकृत्याष्टौ पुरुषा निन्दिता भवन्ति; तद्यथा—अतिदीर्घश्च, अतिह्रस्वश्च, अतिलोमा च, अलोमा च, अतिकृष्णश्च[2], अतिगौरश्च, अतिस्थूलश्च, अतिकृशश्चेति ॥ ३ ॥**

१. 'विकारो मुखमीरणम्' ग. ।  २. 'अतिश्वेतश्चातिकृष्णश्च' यो. ।

## ( १ ) निन्दनीय पुरुष

### ( Undesirable or Censurable Persons )

आठ निन्दनीय शरीर — यहाँ चिकित्सा के विषय में शरीर के अनुसार आठ पुरुष निन्दित बताए गये हैं, यथा—( १ ) अतिदीर्घ ( अधिक लम्बा ), ( २ ) अतिह्रस्व ( अधिक छोटा जैसे बौना ), ( ३ ) अतिलोमा ( अतिलोम युक्त ), ( ४ ) अलोमा ( जिसके शरीर में बिलकुल लोम न हों ), ( ५ ) अतिकृष्ण ( अत्यन्त काला ), ( ६ ) अतिगौर ( अधिक गोरा ), ( ७ ) अतिस्थूल ( अधिक मोटा ), ( ८ ) अतिकृश ( अधिक दुबला-पतला ) ॥ ३ ॥

**विमर्श**—रोग शारीरिक और मानसिक दो प्रकार के होते हैं। शारीरिक रोगों में चिकित्सा करते हुए शरीर पर विशेष ध्यान दिया जाता है। मानसिक रोगों में मन के ऊपर विशेष ध्यान दिया जाता है। यहाँ शरीर की बनावट के अनुसार निन्दित पुरुषों का वर्णन किया गया है। यद्यपि कुबड़ा, लगड़ा आदि शरीर भी निन्दित है किन्तु उसमें शरीर का एक देश ही विकृत रहता है और यहाँ सर्वांश में निन्दित शरीर का वर्णन किया गया है। मानसिक रोग में मन के विकृत होने पर उसके अनुसार चिकित्सा की जाती है पर मन की स्वाभाविक दुष्टता से खल, अधार्मिक आदि मनुष्यों की चिकित्सा करते समय मन का कोई विशेष महत्त्व नहीं रहता उसका महत्त्व तो उन्माद, अपस्मार आदि मानसिक रोगों में रहता है इसीलिए उसको न कह कर केवल निन्दित शरीर का ही वर्णन किया गया है।

( १ ) अतिदीर्घ—चिकित्सा की दृष्टि से यह विशेष रूप से निन्दित नहीं है किन्तु लोक-दृष्टि से असुन्दर होता है। अतः इस निन्दित प्रकरण में इसे पढ़ा गया है। शरीर के अधिक बड़े होने में वायु का महत्त्व रहता है, इस लिए इसे वातल पुरुष भी कहा जा सकता है। प्रकृतियों में वातल प्रकृति सबसे निम्न मानी गई है सम्भवतः अत्यन्त लम्बे आदमी को निन्दित कहने का यही कारण है। आजकल के Gigantism की आभा इस वर्णन में मिलती है।

( २ ) अतिह्रस्व—शरीर के अनुसार यह भी असुन्दर होता है। दूसरी बात यह है कि यह ओजस्कर किसी भी कार्य को करने में असमर्थ होता है। शरीर के अत्यन्त छोटे होने के कारण औषधियों के वीर्य को सहन करने में भी असमर्थ होता है। इसके मानसिक तथा शारीरिक केन्द्र पूर्ण विकसित नहीं रहते हैं। इस प्रकार के मनुष्य प्रायः मन्दाग्नि से पीड़ित रहते हैं। अतः इसे निन्दित माना गया है। आजकल की भाषा में इसे Dwarfism कह सकते हैं।

( ३ ) अतिलोमा—शरीर में साढ़े तीन करोड़ रोमों की संख्या आचार्यों ने मानी है और उतने ही लोमकूप माने हैं। लोमकूपों के द्वारा शारीरिक मल स्वेद के रूप में निकला करते हैं। अधिक रोम होने से उपर्युक्त क्रिया का पूर्णतः सम्पादन होना कठिन है। अतिलोमा का तात्पर्य, बड़े, मोटे एवं एक लोमकूप में अनेक रोम के होने से है। इन लोमों के होने के कारण लोमकूपों का मार्ग अवरुद्ध रहता है। स्वास्थ्य की दृष्टि से अभ्यंग, परिषेक करना प्रत्येक के लिए आवश्यक है, रोम के अधिक होने से इन दोनों कार्यों में बाधा होती है। अभ्यंग करते समय रोम के टूट जाने से व्रण आदि हो जाते हैं। लेप लगाने से उसका वीर्य रोमों से रुंधकर अन्दर प्रविष्ट नहीं हो पाता है, अतः निन्दित माना गया है।

( ४ ) अलोमा—लोम न होने या कम होने पर लोमकूपों की संख्या भी तदनुसार अल्प होती है। अतएव स्वेदादि मल का पूरा निष्कासन न होने से निन्दनीय है।

( ५ ) अतिकृष्ण—इस प्रकार के व्यक्तियों में Melanin Pigments की अधिकता होती है। अतएव ये निन्दनीय हैं।

( ६ ) अतिगौर—देखने में ये असुन्दर होते हैं, इनके शरीर में पित्त की प्रधानता होती हैं, रक्त की विकृति इन्हें अधिक होती है। साथ ही इनके शरीर में रोम भी अल्प होते हैं जिसमें सूर्य का ताप ये सहन नहीं कर सकते हैं। गर्मी के दिनों में इन्हें अधिक कष्ट होता है। विशेष कर इन्हें पित्तज रोग होते हैं। सदा चिकित्सा करते समय शीतवीर्य औषधियों का ही प्रयोग करना पड़ता है इसलिए इन्हें निन्दित माना गया है। इसे आधुनिक दृष्टि से Albinism कह सकते हैं, इसमें त्वचा का वर्ण श्वेत तथा Photophobia नामक लक्षण होता है।

( ७ ) अतिकृश, ( ८ ) अतिस्थूल—ये दोनों चिकित्सा की दृष्टि से अत्यन्त निन्दित हैं। इस लिए आचार्य ने इनका वर्णन विस्तृत रूप में किया है। उपर्युक्त ६ मनुष्य जो रचना के अनुसार निन्दित हैं उसपर आचार्य ने विशेष विवेचन नहीं किया है। उसका एक मात्र कारण यही है कि चिकित्सा में ये विशेष निन्दित नहीं हैं पर इनकी आकृति देखने में निन्दित है। सामान्यतः किसी भी कार्य में सुन्दर व्यक्ति को अधिक महत्त्व दिया जाता है यथा—'विद्यया वपुषा वाचा वस्त्रेण विभवेन च। वकारैः पञ्चभिर्युक्तो नरः प्राप्नोति गौरवम्॥' तथा—'अति सर्वत्र वर्जयेत्' की दृष्टि से भी अत्यन्त छोटा, अत्यन्त बड़ा आदि शरीर निन्दित होता है।

**॥ तत्रातिस्थूलकृशयोर्भूय एवापरे निन्दितविशेषा भवन्ति; अतिस्थूलस्य तावदायुषो ह्रासो जवोपरोधः[1] कृच्छ्रव्यवायता दौर्बल्यं दौर्गन्ध्यं स्वेदाबाधः क्षुदतिमात्रं पिपासातियोगश्चेति भवन्त्यष्टौ दोषाः। तदतिस्थौल्यमतिसंपूरणाद्[2]गुरुमधुरशीतस्निग्धोपयोगादव्यायामादव्यवायाद्दिवास्वप्नाद्धर्षनित्यत्वादचिन्तनाद्बीजस्वभावाच्चोपजायते[3]। तस्य ह्यतिमात्रमेदस्विनो मेद एवोपचीयते न तथेतरे धातवः, तस्मादस्यायुषो ह्रासः; शैथिल्यात् सौकुमार्याद्गुरुत्वाच्च मेदसो जवोपरोधः[4], शुक्राबहुत्वान्मेदसाऽऽवृतमार्गत्वाच्च कृच्छ्रव्यवायता, दौर्बल्यमसमत्वाद्धातूनां, दौर्गन्ध्यं मेदोदोषान्मेदसः स्वभावात् स्वेदनत्वाच्च, मेदसः श्लेष्मसंसर्गाद्विष्यन्दित्वाद्बहुत्वाद्गुरुत्वाद्व्यायामासहत्वाच्च स्वेदाबाधः, तीक्ष्णाग्नित्वात् प्रभूतकोष्ठवायुत्वाच्च क्षुदतिमात्रं पिपासातियोगश्चेति ॥ ४ ॥**

## ( २ ) अतिस्थूल तथा अतिकृश पुरुष
### ( Obese & Emaciated Persons )

अतिकृश और अतिस्थूल पुरुषों के निन्दित होने में विशेष कारण — इन आठ प्रकार के निन्दित पुरुषों में अतिस्थूल और अतिकृश के निन्दित होने में एक दूसरी विशेषता होती है। ( १ ) अतिस्थूल पुरुष की आयु का क्षय शीघ्र होता है, ( २ ) उनके शरीर में किसी भी कार्य के करने का विशेष उत्साह नहीं होता है, ( ३ ) मैथुन कार्य में कठिनाई का समाना करना पड़ता है, ( ४ ) दुर्बलता, ( ५ ) शरीर में दुर्गन्धि का होना, ( ६ ) पसीना से अधिक कष्ट होना, ( ७ ) अधिक मात्रा में भूख का लगना और ( ८ ) अधिक प्यास का लगना, ये आठ दोष अधिक मोटे आदमी में होते हैं। शरीर के अधिक मोटे होने का कारण—( १ ) अधिक मात्रा में भोजन करना, ( २ ) गुरु, मधुर, शीत, स्निग्ध आहार-द्रव्यों का सेवन करना, ( ३ ) व्यायाम न करना, ( ४ ) मैथुन न करना, ( ४ ) दिवाशयन, ( ५ ) सर्वदा प्रसन्न चित्त रहना, ( ६ ) कभी भी चिन्ता-शोक आदि मानसिक विषयों से ग्रस्त न होना, ( ७ ) माता-पिता के बीज के अनुसार स्वभावतः

१. 'जगोपरोधः' ग.। २. 'अतिसंपूरणमतिभोजनम्' चक्रः।
३. 'बीजस्वभावादिति स्थूलमातापितृजन्यात्' चक्रः। ४. 'जरोपरोधः' ग.।

शरीर स्थूल हो जाता है। ( १ ) स्थूल होने पर सबसे अधिक शरीर में मेदा धातु की वृद्धि होती है तब मनुष्य मोटा होता है। जिसके शरीर में मेद अधिक रूप में बढ़ गया होता है तो पुनः उसके शरीर में अधिक मात्रा में मेदा धातु की ही वृद्धि होती है। दूसरे धातु यद्यपि कुछ मात्रा में बढ़ते हैं पर उतनी मात्रा में नहीं बढ़ते हैं। जब रसादि धातुओं का उचित मात्रा में निर्माण न होगा तो आयु का क्षय होना स्वाभाविक हो जाता है। ( २ ) जब शरीर अधिक मोटा होता है तो शरीर में शिथिलता सकुमारता आ जाती है क्योंकि मेद स्वभाव से ही गुरु होता है इसलिए अधिक मोटे मनुष्यों में कार्य करने का वेग ( उत्साह ) नहीं रहता है। ( ३ ) मेद के अधिक बढ़ जाने से अन्य धातुओं के स्रोत बन्द हो जाते है तो अधिक मात्रा में मेद धातु की ही वृद्धि होती है। रस आदि धातुएँ अल्प मात्रा में बनती है। फल स्वरूप शुक्र बहुत ही कम मात्रा में बनता है। शुक्र के कम बनने से मैथुन करने में कठिनाई होती है। ( ४ ) धातुओं के समान रूप से न बनने के कारण दुर्बलता अधिक रहती है। ( ५ ) मेद धातु के विकृत होने से तथा मेद के स्वेदोत्पादक स्वभाव के कारण शरीर में दुर्गन्धि होती है। ( ६ ) मेद कफ का सम्बन्धी होता है अर्थात् कफ और मेद समानधर्मी हैं और विष्यन्दी होता है अर्थात् मेद पसीना को निकालने वाला होता है। मेद शरीर में अधिक बढ़ जाता है जिसके कारण अतिस्थूल पुरुष व्यायाम ( परिश्रम ) करने में सर्वदा असमर्थ रह ा है इसलिए अधिक पसीना होता है। इससे अधिक कष्ट भी होता है। ( ७ ) अतिस्थूल मनुष्य के कोष्ठ में वायु सदा अधिक रहती है जिससे अग्नि का संधुक्षण बराबर होता रहता है। फलस्वरूप अग्नि अति तीव्र हो जाती है। जिससे भूख की मात्रा सदा अधिक रहती है। ( ८ ) अग्नि की तीव्रता से ही प्यास भी अधिक लगती है॥

**विमर्श**—मेदस्विता वह अवस्था है। जिसके कारण शरीर में अत्यधिक वसा का संचय हो जावे। 'Obesity is condition in which there is nal excessive amount of body fat.' ( 'Medicine by Price' ) मेदोवृद्धि के कारण—( १ ) सहज कारण—कुछ जातियाँ हैं जिनमें स्वभाव से ही मेदोवृद्धि की प्रवृत्ति पाई जाती है। इनमें डच, दक्षिण जर्मनी के वासी, भारतीय, लङ्कावासी तथा कुछ अफ्रीका की जातियाँ मुख्य हैं। ( २ ) सहायक कारण—( क ) लिङ्ग—पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में यह अधिक पाया जाया है। ( ख ) आयु—साधारणतया किसी भी आयु में हो सकता है किन्तु चालीस वर्ष की आयु के पश्चात् यह अत्यधिक होता है। ( ३ ) प्रधान कारण—( क ) निस्रोत ग्रन्थियों की क्रियाहीनता। इन ग्रन्थियों में चुल्लिका ग्रन्थि ( Thyroid gland ) मुख्य है। इसके अतिरिक्त पीयूषग्रन्थि ( Pituitary body ), उपवृक्क ग्रन्थि (Suprarenal gland) तथा वृषणग्रन्थि ( Testes ) के अन्तःस्रावों की विकृति भी इसमें बहुत बड़ा भाग लेती है। इन ग्रन्थियों के स्राव की कमी से मौलिक समवर्त ( Basal metabolism ) भी कम हो जाता है जिससे सम्पूर्ण वसा का भंजन नहीं हो पाता और वह धातुओं में एकत्रित होने लगती है। ( ख ) व्यायाम का अभाव। ( ग ) दिन में सोना। ( घ ) अत्यधिक पौष्टिक ( श्लेष्मल या मधुर ) आहार का सेवन। शरीर में वसा के संचय को देखकर यह अनुमान लगाना बहुत सरल है कि या तो रोगी आवश्यकता से अधिक पौष्टिक भोजन ( High caloric diet ) ग्रहण कर रहा है अथवा वह उस भोजन के ग्रहण करने पर भी उचित परिश्रम नहीं करता। मेदस्वी व्यक्तियों को भूख बहुत लगती है जिसमें उन्हें अधिक भोजन करना पड़ता है। संचित हुई वसा पर व्यायाम का बहुत अधिक प्रभाव पड़ता है। चौबीस घण्टे लेटे रहने वाले व्यक्ति के लिये १७०० कैलोरी उष्णता की आवश्यकता है। किन्तु चलने-फिरने वालों को इससे अधिक कैलोरी प्राप्त करने के लिये भोजन अधिक मात्रा में लेना पड़ता है। किन्तु जिस अवस्था में रोगी परिश्रम न करते हुए भी अत्यधिक पौष्टिक वसामय आहार

( High caloric diet ) लेता है तो सम्पूर्ण वसा का भंजन नहीं होता प्रत्युत वह धातुओं में सञ्चित हो जाती है। उपर्युक्त ग्रन्थियों के स्राव की हीनता का परिणाम भी यही होता है।

**भवन्ति चात्र—**

**मेदसाऽऽवृतमार्गत्वाद्वायुः कोष्ठे विशेषतः। चरन् संधुक्षयत्यग्निमाहारं शोषयत्यपि॥ ५॥**
**तस्मात् स शीघ्रं जरयत्याहारं चातिकाङ्क्षति।**
**विकारांश्चाश्नुते घोरान् कांश्चित्कालव्यतिक्रमात्॥ ६॥**
**एतावुपद्रवकरौ विशेषादग्निमारुतौ। एतौ हि दहतः स्थूलं वनदावो वनं यथा॥ ७॥**
**मेदस्यतीव संवृद्धे सहसैवानिलादयः। विकारान् दारुणान् कृत्वा नाशयन्त्याशु जीवितम्॥**
**मेदोमांसातिवृद्धत्वाच्चलस्फिगुदरस्तनः। अयथोपचयोत्साहो नरोऽतिस्थूल उच्यते॥ ९॥**
**इति मेदस्विनो दोषा हेतवो रूपमेव च। निर्दिष्टं—**

मेदस्वी ( अतिस्थूल ) पुरुष के दोष, कारण और स्वरूप — मेद धातु बढ़ कर जब सारे स्रोतों के मार्गों को बन्द कर देती है तब कोष्ठ में वायु विशेष रूप से बढ़कर गमन करती हुई, अग्नि को विशेष रूप से प्रदीप्त करती है और आहार का शोषण भी कर लेती है। इसीलिए आहार का पाचन शीघ्र ही कर देती है। जिससे मनुष्य आहार को बार-बार और अधिक मात्रा में चाहता है। यदि आहार काल का अतिक्रमण कर दिया जाय तो वातपित्तजन्य भयंकर कई एक रोग उसे हो जाता है। ये अग्नि और वायु दोनों बढ़कर विशेष उपद्रव करने वाली होती हैं और बढ़ी हुई ये दोनों स्थूल पुरुष को उसी प्रकार कष्ट देती है जिस प्रकार बढ़ी हुई, दावाग्नि बन को जलाकर नष्ट कर देती है। मेद धातु के अधिक बढ़ जाने पर सहसा कुपित हुए वातपित्त-कफ भयंकर-भयंकर रोगों को उत्पन्न कर अतिस्थूल पुरुष के जीवन को नष्ट कर देते हैं। मेदा और मांस धातु के अधिक बढ़ जाने से नितम्ब, उदर और स्तन प्रदेश इतना मोटा हो जाता है और लटक जाता है कि चलते समय हिलते रहते हैं। अङ्ग-प्रत्यङ्गों की वृद्धि उचित रूप से नहीं होती है तथा कार्य करने में उत्साह भी उचित रूप में नहीं होता है, ऐसे मनुष्यों को अतिस्थूल कहा जाता है। इस प्रकार यहाँ मेदस्वी (अतिस्थूल) पुरुष के दोष, कारण और स्वरूप बताया गया है॥

**—वक्ष्यते वाच्यमतिकार्श्ये त्वतः परम्॥ १०॥**
*** सेवा रूक्षान्नपानानां लङ्घनं प्रमिताशनम्। क्रियातियोगः[1] शोकश्च वेगनिद्राविनिग्रहः॥**
**रूक्षस्योद्वर्तनं[2] स्नानस्याभ्यासः प्रकृतिर्[3]जरा। विकारानुशयः[4] क्रोधः कुर्वन्त्यतिकृशं नरम्॥१२॥**

अतिकृश होने के कारण — अत्यन्त कृश होने के विषय में जो भी कुछ कहना है वह इसके बाद कह रहे है—रूक्ष अन्नपान का सेवन, उपवास, मात्रा से अल्प, नपा-तुला भोजन करना, किसी भी शारीरिक और मानसिक कार्यों को अधिक करना, शोक के वशीभूत रहना, मलमूत्र और निद्रा आदि के वेगों को रोकना, शरीर के रूक्ष रहने पर अथवा रूक्ष द्रव्यों से निर्मित उबटन लगाना, रूक्ष द्रव्यों से कल्पित द्रव से स्नान करना या अधिक स्नान का अभ्यास रखना, वातिक प्रकृति का होना, वृद्धावस्था का होना, बहुत दिनों तक रोग का होना, क्रोध का करना ये सभी मनुष्य को अतिकृश बना देते हैं॥ १०-१२॥

**विमर्श**—कृश होने के कारणों का वर्णन यहाँ किया गया है। लंघन का तात्पर्य—'चतु-

---

१. 'क्रियातियोगो वमनादिसंशोधनक्रियाणामतियोगः' गङ्गाधरः।

२. 'रूक्षस्योद्वर्तनं स्नानस्याभ्यासः' इति पा.।

३. 'प्रकृतिरतिकृशमातापित्रोः शोणितशुक्रस्य स्वभावः' गङ्गाधरः।

४. 'विकारानुशयो व्याधेश्चिरानुवृत्तिः' गङ्गाधरः।

ष्प्रकारा संशुद्धिः पिपासा मारुतातपौ । पाचानान्युपवासश्च व्यायामश्चेति लङ्घनम् ॥' ( च. सू. अ. २२ ) इन सभी क्रियाओं से है । 'क्रियातियोग' का तात्पर्य कुछ लोग वमन-विरेचनादि का अतियोग मानते हैं पर उनका कहना उचित नहीं है क्योंकि उसका ग्रहण लङ्घन से ही हो जाता है । इसलिये सामान्यतः शारीरिक, मानसिक क्रियाओं को अधिक रूप में करना क्रियातियोग कहा जाता है । सुश्रुत ने अतिकृश होने के कारणों के निर्देश के साथ ही उसकी सम्प्राप्ति भी बताई है । यथा—'तत्र पुनर्वातलाहारसेविनोऽतिव्यायामव्यवायाध्ययनभयशोकध्यानरात्रिजागरणपिपासा-क्षुत्कषायाल्पाशनप्रभृतिभिरुपशोषितो रसधातुः शरीरमननुक्रामन्नल्पत्वान्न प्रीणाति, तस्मादतिकार्श्यं च जायते ।' ( सू. अ. १५ ) अर्थात्, वात को बढ़ाने वाले आहार का सेवन करने वाला मनुष्य जब अधिक व्यायाम, अधिक मैथुन, अधिक अध्ययन, अधिक भय, शोक और चिन्ता करता है तथा रात्रि में जागता है, प्यास और भूख को अधिक सहन करता है, कषाय रस का और अल्प भोजन आदि का सेवन करता है तो इन कारणों से रस धातु सूख जाती है । सूखी हुई रस धातु शरीर में चलती हुई अल्प होने के कारण रक्तादि धातुओं का पोषण नहीं कर पाती है जिससे शरीर अत्यन्त कृश हो जाता है । यद्यपि अतिकृश होने के कारणों का निर्देश दोनों आचार्यों ने किया है पर इतने ही कारण पर्याप्त हैं ऐसा नहीं मानना चाहिये, संक्षेप में वातवर्धक जो भी आहार-विहार होता है वह मनुष्य को कृश करता है जैसे अधिक दौड़ना, अधिक चलना, आदि ।

**❀ व्यायाममतिसौहित्यं क्षुत्पिपासामयौषधम्[1] । कृशो न सहते तद्वदतिशीतोष्णमैथुनम् ॥**
**प्लीहा कासः क्षयः श्वासो गुल्मोऽर्शांस्युदराणि च । कृशं प्रायोऽभिधावन्ति[2] रोगाश्च ग्रहणीगताः**

अतिकृश से होनेवाले रोग — अतिकृश मनुष्य व्यायाम को, अधिक भोजन को, भूख-प्यास को, रोग को, औषधियों को, अत्यन्त शीतल, अत्यन्त उष्ण आहार-विहार को तथा अति मैथुन को सहन नहीं कर सकता है । और प्रायः अत्यन्त कृश मनुष्य के शरीर में प्लीहावृद्धि, कास, क्षय, श्वास, गुल्म, अर्श, उदर और ग्रहणीगत रोग हो जाते हैं ॥ १३–१४ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी अत्यन्त कृश मनुष्यों में होनेवाले कष्टों का उल्लेख विस्तृत रूप से किया है जैसा कि—'सोऽतिकृशः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवातवर्षभारादानेष्वसहिष्णुर्वातरोगप्रायोऽल्पप्राणश्च क्रियासु भवति, श्वासकासशोषप्लीहोदराग्निसादगुल्मरक्तपित्तानामन्यतममासाद्य मरणमुपयाति ।' ( सु० सू० अ० १५ )

**❀ शुष्कस्फिगुदरग्रीवो धमनीजालसंततः[3] । त्वगस्थिशेषोऽतिकृशः स्थूलपर्वा नरो मतः ॥१५॥**

अतिकृश की परिभाषा — अत्यन्त कृश पुरुष का नितम्ब, उदर और ग्रीवा अधिक सूख जाती है, जिससे शरीर की धमनियों का जाल दृष्टिगोचर होता है । शरीर में त्वचा और अस्थि मात्र ही शेष है ऐसा देखने में प्रतीत होता है तथा अतिकृश पुरुष की सन्धियाँ मोटी हो जाती हैं ॥ १५ ॥

**❀ सततं व्याधितावेतावतिस्थूलकृशौ नरौ । सततं चोपचर्यौ हि कर्शनैर्बृंहणैरपि ॥ १६ ॥**

चिकित्सा-सिद्धान्त — अतिस्थूल और अतिकृश पुरुष सदा रोग से पीड़ित रहते हैं इनकी चिकित्सा कर्षण और बृंहण के द्वारा सदा करनी चाहिये ॥ १६ ॥

**विमर्श**—अतिकृश और अतिस्थूल ये दोनों पुरुष निन्दित हैं इन दोनों में धातुओं की पुष्टि उत्तम विधि से नहीं होती अतः मनुष्य दुर्बलताजन्य रोग से सदा पीड़ित रहता है । इनकी चिकित्सा करते समय यह ध्यान दिया जाता है कि यदि पुरुष स्थूल है तो उसके लिये कर्षण अर्थात् शरीर को कृश करने वाले आहार विहार का प्रयोग किया जाता है । और यदि अधिक कृश है तो सदा बृंहण आहार-विहार का ही प्रयोग करना चाहिये ।

---

१. 'क्षुत्पिपासामहौषधम्' इति पा. । २. 'ऽभिबाधन्ते' यो. । ३. 'धमनीजालसंवृतः' यो.

**स्थौल्यकार्श्ये वरं कार्श्यं समोपकरणौ हि तौ। यद्युभौ व्याधिरागच्छेत् स्थूलमेवातिपीडयेत्॥**

स्थौल्य तथा कार्श्य में कौन अच्छा? — अति स्थूलता और अति कृशता में कृशता अच्छी होती है। क्योंकि दोनों चिकित्सा कराने के समान अधिकारी होते हैं, पर दोनों को रोग हो जाय तो स्थूल मनुष्य को ही रोग अधिक कष्ट देता है ॥ १७ ॥

**विमर्श**—यद्यपि स्थूल और कृश ये दोनों व्यक्ति समान रूप से निन्दित हैं फिर भी अपेक्षाकृत स्थूल से कृश कुछ अच्छा होता है इसका कारण यह बताया है कि यदि एक समान ही जिसकी चिकित्सा है ऐसी कोई व्याधि इन दोनों व्यक्तियों में आ जाय तो स्थूल व्यक्ति को ही व्याधि अत्यधिक सताती है। जैसे स्थूल व्यक्ति के लिये मेदा को नष्ट करने वाली, अग्नि को नष्ट करनेवाली तथा वायु को नष्ट करनेवाली औषधियों का प्रयोग किया जाता है। मोटे आदमी के लिये बृंहण और लंघन ये दोनों औषधियाँ प्रयोग में नहीं लाई जातीं। बृंहण के द्वारा मेदा का उपचय बहुत अधिक देखा जाता है। लंघन से मेदा का नाश और अग्नि-वायु की वृद्धि होती है। इस प्रकार यदि स्थूल और कृश व्यक्ति को बृंहण साध्य कोई भी रोग हो जाय तो कृश व्यक्ति के लिये बृंहण उपाय के द्वारा शीघ्र ही साध्य हो जाता है। और स्थूल व्यक्तियों के लिये वह रोग कृच्छ्र साध्य होता है क्योंकि बृंहण चिकित्सा स्थूल व्यक्ति के लिये विरुद्ध होती है। यदि लंघन साध्य कोई रोग होता है तो भी स्थूल पुरुष के लिये कृच्छ्र साध्य होता है क्योंकि लंघन से मेदा का क्षय अवश्य होता है पर साथ ही वह अग्नि और वात को अधिक रूप में बढ़ाने वाला होता है। स्थूल पुरुष के शरीर में अग्नि और वायु स्वयं अधिक बढ़ी रहती हैं अतः लंघन-साध्य व्याधि भी स्थूल के लिये कृच्छ्रसाध्य होती है, अपेक्षाकृत लंघन-साध्य भी रोग कृश के लिये सुखसाध्य होते हैं। वाग्भट ने भी—'कार्श्यमेव वरं स्थौल्याद् नहि स्थूलस्य भेषजम्। बृंहणं लंघनं वाऽलमतिमेदोऽग्निवातजित् ॥ मधुरस्निग्धसौहित्यैर्यत्सौख्येन च नश्यति। क्रशिमा स्थविमाऽत्यन्तविपरीतनिषेवणैः ॥' (अ० हृ० सू० अ० १४) तथा जिन्हे लंघन करना चाहिये उन्हें बृंहण कदापि नहीं करना चाहिये पर जो बृंहण करने योग्य हैं उन्हें हल्का रूक्ष लंघन कराया जा सकता है, यथा—'न बृंहयेल्लंघनीयान् बृंह्यास्तु मृदु लंघयेत्। युक्त्या वा देशकालादिबलतस्तानुपाचरेत् ॥' (अ० हृ० सू० अ० १४)। तात्पर्य यह होता है कि स्थूल पुरुष लंघन करने योग्य होते हैं इन्हें यदि लंघन कराया जाय तो अग्नि और वायु की वृद्धि अधिक हो जाती है और पहले से भी अग्नि और वायु की वृद्धि रहती है, कृश पुरुष के लिये लंघन करना यद्यपि उत्तम नहीं होता है फिर भी मृदु लंघन अत्यन्त हानि नहीं करता है और बृंहण चिकित्सा स्थूल के लिये हानिकर विशेष रूप से होती ही है क्योंकि चिकित्सा में विरुद्ध होता है। कृश के लिये बृंहण चिकित्सा परम लाभकारी और चिकित्सा में अविरुद्ध होता है। इसीलिये एक समान व्याधि यदि दोनों व्यक्तियों को हो जाती है तो स्थूल को अधिक कष्ट देती है। इसीलिये स्थूल से कृश को उत्तम माना है।

**सममांसप्रमाणस्तु समसंहननो[1] नरः। दृढेन्द्रियो विकाराणां[2] न बलेनाभिभूयते ॥ १८ ॥**

स्वस्थ पुरुष — जिस व्यक्ति के मांस का प्रमाण सम हो अंगों में मांस आदि संगठन सम हो, इन्द्रियाँ दृढ़ हों तो वे मनुष्य रोगों के बल से अधिक कष्ट नहीं पाते हैं ॥ १८ ॥

**विमर्श**—सम मांस से यह स्पष्ट किया गया है जो, अतिकृश या अतिस्थूल न हो, समप्रमाण

---

१. 'समसंहनन इति समं यथायोग्यं संहननं शरीरमांसादीनां संनिवेशो दार्ढ्यं यस्य सः' गङ्गाधरः।

२. 'दृढेन्द्रियो विकाराणाम्' यो.।

से अतिह्रस्व, अतिदीर्घ न हो तथा समप्रमाण से अतिलोमा, अलोमा, अतिगौर, अतिकृष्ण भी न हो, इसको भी सूचित किया गया है अर्थात् शरीर की रचना के अनुसार जो पूर्वोक्त दोषों से शून्य हो वह व्यक्ति तथा यद्यपि निन्दित के प्रकरण में केवल आठ ही दोष बताए हैं फिर भी लंगड़े, पंगु, कुब्ज, अन्धे, काने आदि भी पुरुष निन्दित समझे जाते हैं। सुखपूर्वक जीवन यापन के लिए इन दोषों का रहना भी उत्तम नहीं माना जाता। यह बात 'समसंहनन' से स्पष्ट की गई है कि जिन व्यक्तियों के अंग-प्रत्यंगों की बनावट सम हो तो इन तीन गुणों के कारण उसकी बाह्य तथा आभ्यन्तर सभी इन्द्रियाँ बलवान् होती हैं। यदि संयोगवश कोई रोग हो भी जाय तो उसे अधिक कष्ट नहीं होता है। यथा—'समधातुत्वान्मध्यशरीरो भवति सर्वक्रियासु समर्थः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवर्षातपसहो बलवांश्च'।' ( सु० सू० अ० १५ )

**क्षुत्पिपासातपसहः शीतव्यायामसंसहः। समपक्ता समजरः सममांसचयो मतः॥ १९॥**

और भी — जिन व्यक्तियों के शरीर में मांसपेशियों का संगठन उचित रूप से हुआ रहता है वे व्यक्ति भूख, प्यास के वेगों को तथा धूप को सहन करनेवाले होते हैं। वे शीत ( जाड़ा ), व्यायाम ( अधिक परिश्रम ) को सहनेवाले होते हैं, उनकी जठराग्नि सम रहती है। नियमतः प्रकृति और सात्म्य के अनुसार जो भी भोजन करते हैं उसका पाचन अपने समय पर उचित रूप से होता है॥ १९॥

**१ गुरु चातर्पणं चेष्टं स्थूलानां कर्शनं प्रति। कृशानां बृंहणार्थं च लघु संतर्पणं च यत्॥२०॥**

स्थौल्य तथा कार्श्य के चिकित्सा-सिद्धान्त — अत्यन्त मोटे व्यक्तियों को कृश बनाने के लिए आहार गुरु देना चाहिए और उसे अपतर्पण कराना इष्ट है। जो व्यक्ति अत्यन्त कृश हैं उन्हें कृशता को दूर करने के लिए बृंहण के लिए लघु और संतर्पण आहार-द्रव्य का प्रयोग करना चाहिए॥ २०॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अति स्थूल व्यक्तियों की जठराग्नि अत्यन्त तीव्र होती है इसलिए गुरु भोजन देना चाहिए। गुरु भोजन, मधुर द्रव्य और संस्कार से बने हुए मालपुआ आदि भी गुरु होते हैं, ऐसे शारीरिक धातुओं को तृप्त करने वाले आहार द्रव्य को न देकर अपतर्पण, जो शारीरिक धातुओं को तृप्त न करे किन्तु शोषण करे उसे देना चाहिए। स्थूल व्यक्तियों में मेद की वृद्धि इतनी अधिक रहती है। जिससे सारे स्रोत अवरुद्ध हुए रहते हैं। तीव्र अग्नि गुरु आहार को पकाती है और उन द्रव्यों में जो रूक्षता होती है वह मेद धातु का शोषण कर लेती है। और मालपुआ आदि गुरु आहार द्रव्य का प्रयोग किया जाय तो वह तीक्ष्ण अग्नि के लिए अनुकूल होते हुए भी मेद धातु की अत्यन्त वृद्धि करेगा, इन बातों को दृष्टि में रख कर गुरु और अपतर्पण आहार द्रव्यों का प्रयोग बताया है। अतिकृश व्यक्तियों की जठराग्नि मन्द रहती है अतः लघु आहार द्रव्यों का सेवन करने का आदेश दिया है पर लघु आहार द्रव्य स्वभावतः कृश करने वाले होते हैं क्योंकि इससे वात की वृद्धि होती है इसलिए 'संतर्पण' यह विशेषण दिया है अर्थात् लघु होते हुए जो रसादि धातुओं को तृप्त करने वाला है ऐसा आहार द्रव्य का प्रयोग करना चाहिए। इस प्रकार के आहार द्रव्यों का उल्लेख आगे की पंक्तियों में आचार्य ने स्वयं किया है।

**वातघ्नान्यन्नपानानि श्लेष्ममेदोहराणि च। रूक्षोष्णा वस्तयस्तीक्ष्णा रूक्षाण्युद्वर्तनानि च॥**
**गुडूचीभद्रमुस्तानां प्रयोगस्त्रैफलस्तथा। तक्रारिष्टप्रयोगश्च प्रयोगो माक्षिकस्य च॥ २२॥**

---

१. गुरु चातर्पणं यथा-मधु, एतद्धि गुरुत्वाद्दृद्धमग्निं यापयति, अपतर्पणत्वान्मेदो हन्ति; लघु संतर्पणं च शालिषष्टिकैणेयमांसादि।

**विडङ्गं नागरं क्षारः काललोहरजो मधु । यवामलकचूर्णं च प्रयोगः श्रेष्ठ उच्यते ॥ २३ ॥**
**बिल्वादिपञ्चमूलस्य प्रयोगः क्षौद्रसंयुतः । शिलाजतुप्रयोगश्च साग्निमन्थरसः परः ॥ २४ ॥**

अतिस्थूलता ( मेदोरोग ) की चिकित्सा —वायु, श्लेष्मा तथा मेद को नष्ट करने वाले अन्न-पान, तीक्ष्ण, रूक्ष एवं उष्ण वस्तियाँ, रूक्ष उबटन तथा गुडूची, नागरमोथा, त्रिफला, तक्रारिष्ट ( अर्शोधिकार ) और मधु का प्रयोग करना चाहिए तथा वायविडंग, सोंठ, क्षार, तीक्ष्ण लोहभस्म, मधु, जौ का आटा, आमलकी चूर्ण इन सबों का प्रयोग श्रेष्ठ होता है। तथा बृहत् पंचमूल का शहद के साथ प्रयोग तथा अग्निमन्थ के रस के साथ शिलाजतु का प्रयोग उत्तम बताया है ॥ २१-२४ ॥

**प्रशातिका प्रियङ्गुश्च श्यामाका यवका यवाः । जूर्णाह्वाः कोद्रवा मुद्गाः कुलत्थाश्चक्रमुद्गकाः[1]॥**
**आढकीनां च बीजानि पटोलामलकैः सह । भोजनार्थं प्रयोज्यानि पानं चानु मधूदकम् ॥**
**अरिष्टांश्चानुपानार्थे मेदोमांसकफापहान् । अतिस्थौल्यविनाशाय संविभज्य प्रयोजयेत् ॥**

अतिस्थूल के लिए पथ्य — प्रशातिका, प्रियंगु ( कंगुनीधान्य ), साँवा, जई, यव ( जौ ) जूर्ण ( मसुरिया ), कोदो, मूँग, कुल्थी, चक्रमुद्गक ( ऋषिमुद्गक इति चक्रः ), अरहर के बीज, परवल तथा आमलकी इनका प्रयोग भोजन में करना चाहिए। अनुपान के रूप में मधु का पानक ( Honey Syrup ) तथा मेद, मांस और श्लेष्मानाशक अरिष्टों का प्रयोग अतिस्थूलता को दूर करने के लिए बल आदि का विचार कर प्रयोग करें ॥ २५-२७ ॥

**[2]प्रजागरं व्यवायं च व्यायामं चिन्तनानि च । स्थौल्यमिच्छन् परित्यक्तुं क्रमेणाभिप्रवर्धयेत् ॥**

अतिस्थूलता में विहार — जो व्यक्ति स्थूलता से मुक्त होने की कामना करता है उसे प्रजागरण, व्यवाय ( मैथुन ), व्यायाम ( शारीरिक परिश्रम ) एवं मानसिक परिश्रम क्रमशः बढ़ाना चाहिए ॥ २८ ॥

**विमर्श**—'क्रमशः' से यह स्पष्ट किया गया है कि इन्हें सहसा नहीं बढ़ाना चाहिए क्योंकि सहसा बढ़ाने से अन्य उपद्रव के उत्पन्न होने का भय रहता है।

**स्वप्नो हर्षः सुखा शय्या मनसो निर्वृतिः शमः। चिन्ताव्यवायव्यायामविरामः[3] प्रियदर्शनम् ॥**
**नवान्नानि नवं मद्यं ग्राम्यानूपौदका रसाः । संस्कृतानि च मांसानि दधि सर्पिः पयांसि च॥**
**इक्षवः शालयो माषा गोधूमा गुडवैकृतम् । बस्तयः स्निग्धमधुरास्तैलाभ्यङ्गश्च सर्वदा ॥**
**स्निग्धमुद्वर्तनं स्नानं गन्धमाल्यनिषेवणम् । शुक्लं वासो यथाकालं दोषाणामवसेचनम् ॥**
**रसायनानां वृष्याणां योगानामुपसेवनम् । हत्वाऽतिकार्श्यमाधत्ते नृणामुपचयं परम् ॥**

अतिकृशता (कार्श्य) की चिकित्सा — निद्रा, हर्ष, सुखद बिछावन, मानसिक विश्राम, मानसिक शान्ति, चिन्ता, मैथुन तथा व्यायाम का त्याग, प्रिय वस्तु या प्रिय दृश्य आदि का देखना, नया अन्न, नवनिर्मित मद्य, ग्राम्य, आनूप तथा जलवासी जीवों का मांसरस, कटु आदि द्रव्यों से संस्कारित, मांस, दही, घी, दुग्ध, इक्षु, शालिचावल, उड़द, गेहूँ, गुड़ निर्मित वस्तुएँ ( शक्कर, खांड आदि ), स्निग्ध एवं मधुर द्रव्य, सदा तैल की मालिश, स्निग्ध उबटन, स्नान, सुगन्ध तथा सुगन्धित पुष्प निर्मित माला का धारण, श्वेत वस्त्र, समय-समय पर दोषों की शांति के लिए उनका निर्हरण तथा रसायन एवं वाजीकरण योगों का सेवन करने से अति कृश पुरुष क्रमशः बलवान होकर परम पुष्ट ( बलशाली ) हो जाता है ॥ २९-३३ ॥

**ঞ্জঅचिन्तनाच्च कार्याणां ध्रुवं संतर्पणेन च । स्वप्नप्रसङ्गाच्च नरो वराह इव पुष्यति ॥ ३४ ॥**

१. 'कुलत्थाश्च मकुष्ठकाः' ग.। २. 'अस्वप्नं च' यो.। ३. 'विरतिः' यो.।

## ( ३ ) निद्रा ( Sleep ) विमर्श

निद्रा का कार्श्य-चिकित्सा में महत्त्व — किसी भी कार्य के विषय में निश्चिन्त रहने एवं परम पौष्टिक द्रव्यों तथा श्लेष्मवर्द्धक आहार-विहार करने तथा अधिक निद्रा लेने से मनुष्य वराह ( सूअर ) के समान अतिस्थूल हो जाता है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—प्रतिदिन आहार के द्वारा जो शक्ति शरीर को प्राप्त होती है वह अनेक शारीरिक एवं मानसिक कर्मों के सम्पादन में व्यय होती है और जब कर्म अधिक करना पड़ता है एवं पोषक तत्त्व अपेक्षाकृत कम मिलते हैं तो मनुष्य कृश होता है। इसके विपरीत जब पौष्टिक भोजन एवं मधुर पदार्थ अधिक सेवन करते रहने पर और व्यायाम एवं मानसिक चिन्तन से रहित जीवन व्यतीत करते रहने पर शरीर में शक्ति एकत्रित होकर धातुओं की वृद्धि होती है तब मनुष्य अतिस्थूल हो जाता है।

**ॐयदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मानः क्लमान्विताः[1]। विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानवः[2]॥**

निद्रा की परिभाषा — जब कार्य करते-करते मन थक जाता है एवं इन्द्रियाँ भी थकने के कारण अपने-अपने विषयों से निवृत्त हो जाती हैं तब मनुष्य शयन करता है ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयों को मनोधिष्ठित हो ग्रहण करती हैं। मन और इन्द्रिय का निरन्तर विषय-ग्रहणार्थ संयोग रहता है अतः कार्य करते-करते जब इन्द्रियाँ थक जाती हैं तो मन भी थक जाता है। इसलिए उपर्युक्त श्लोक में कहा गया है कि जब मन के थक जाने पर थकी हुई इन्द्रियाँ अपने विषयों से हट जाती हैं अर्थात् उनका ग्रहण नहीं करती हैं तो मन और इन्द्रियों के विश्रामार्थ मनुष्य सोता है। मन और इन्द्रियों की थकान काल, स्वभाव तथा परिश्रम से हो सकता है। इस प्रकार मनोयुक्त इन्द्रियों का विषय से मुक्त होना ही निद्रा की स्थिति है। क्योंकि जब केवल इन्द्रियाँ अपने विषयों से मुक्त होती हैं परन्तु मन मुक्त नहीं होता है अर्थात् वह चिन्तादि-विषयों में लगा रहता है तब मनुष्य स्वप्न देखता है। कहा भी है—'सर्वेन्द्रिय-व्युपरतौ मनोऽनुपरतं यदा। विषयेभ्यस्तदा स्वप्नं नानारूपं प्रपश्यति ॥' ( अ. सं. सू. अ. ९ )।

अर्थात् इन्द्रियाँ विषय-निवृत्त हो जाँय पर मन न निवृत्त हुआ हो तो मनुष्य नाना प्रकार के स्वप्नों को देखता है। इस विषय की विशेष व्याख्या इन्द्रिय-स्थान में देखें। जीवन के तीन उपस्तम्भों में एक उपस्तम्भ निद्रा भी मानी गई है—'त्रय उपस्तम्भा इति—आहारः, स्वप्नो, ब्रह्मचर्यमिति ॥' ( सू. अ. ११ )। सुश्रुत में निद्रा को वैष्णवी अर्थात् विष्णु की माया कही गई है, इसका अभिप्राय यह है कि विष्णु जिस प्रकार जगत् की सृष्टि का आधार और पोषक होता है उसी प्रकार निद्रा भी शरीर का धारण-पोषण करने वाली होती है। आगे चलकर कहा है कि—'सा स्वभावत एव सर्वप्राणिनोऽभिस्पृशति ।' (सु. शा. अ. ४) अर्थात् वह स्वभाव से ही सभी प्राणियों को वश में लाती है उसकी उत्पत्ति तम से मानी गई है। अतः इसे 'पाप्मा' का विशेषण दिया गया है 'पाप्मा' शब्द निद्रा का उत्पत्तिबोधक तथा गुणबोधक विशेषण है। इसका अभिप्राय यह है कि निद्रा शरीर-धारक होने पर भी पापमूलक है। इसकी टीका में डल्हणाचार्य ने

---

१. 'क्लमं गताः' यो.।

२. 'मनसीति चेतसि, क्लान्ते क्लमान्विते, कर्मात्मान इन्द्रियाणि, विषयेभ्यः शब्दस्पर्शादिभ्यः; कालस्वभावात् श्रमादिहेत्वन्तरतो वा मनसि चेष्टाहीने मनःप्रयुज्यानीन्द्रियाणि क्लमान्वितानि भूत्वा विषयेभ्यः शब्दस्पर्शादिभ्यो निवर्तन्ते यदा तदा मानवो राशिपुरुषः स्वपिति; एतेन समनस्केन्द्रियाणां विषयतो निवृत्तिर्निद्रेति ख्यापितम्' गङ्गाधरः।

अग्रांकित कहा है—'कृत्स्नशुभव्यापारनिरोधात् ।' अर्थात् पूर्वोक्त काल में सभी शुभ व्यापार बन्द हो जाते हैं अतः इसे 'पाप्मा' कहते हैं । निद्रा की प्रक्रिया के सम्बन्ध में आधुनिक विचार का वर्णन डा० घाणेकर ने इस प्रकार प्रकट किया है। निद्रा स्वभाव से होती है, परन्तु इस प्रकार से होती है कि इसका ज्ञान बहुत कुछ खोज करने पर भी अत्यल्प है । आधुनिक विद्वानों ने जो कुछ इस सम्बन्ध में पता लगाया है वह निम्न प्रकार से है ।

ब्रह्मगुहा ( Third Ventricle ) के तल के धूसर भाग में और कन्दाधरीय भाग में ( Hypothalmus ) निद्रा से सम्बन्ध रखने वाला कुछ भाग रहता है । जिसमें विकार होने पर निद्रा तथा तन्द्रा आती है। निद्रा उत्पन्न होने के प्रत्यक्ष कारणों में अनेक मत हैं, जो निम्नांकित है।

( १ ) 'हावेल' नामक अमेरिकन वैज्ञानिक का मत है कि मस्तिष्क में रक्त की कमी और अन्य अंगों में रक्त की अधिकता होने से निद्रा उत्पन्न होती है। भोजन के बाद पचन-संस्थान में रक्त संचाराधिक्य होकर मस्तिष्क में रक्त-संचार की कमी होने से भोजनोत्तर निद्रा तथा तन्द्रा का होना इसका पुष्ट प्रमाण है । जाड़े के दिनों में रात को शरीर ढँकने के लिए पर्याप्त वस्त्र न होने से निद्रा नहीं आती क्योंकि त्वचा की रक्तवाहिनियों के सिकुड़ जाने से मस्तिष्क में रक्ताधिक्य हो जाता है। प्रतिदिन रात को त्वचा की रक्तवाहिनियाँ विस्तृत होती हैं, जिससे मस्तिष्क में रक्त की कमी होकर नींद आती है । परन्तु इससे नींद आती है या नींद के कारण मस्तिष्क में रक्त की कमी होती है यह विवादास्पद है ।

( २ ) कुछ वैज्ञानिकों का मत है कि जाग्रत्-अवस्था में शरीर ऐसा रासायनिक द्रव्य उत्पन्न करता है जो उचित मात्रा में संचित होकर मस्तिष्क पर निद्रा का प्रभाव डालता है और वैसे ही निद्रितावस्था में ऐसे द्रव्य उत्पन्न होते हैं जो निद्रा को हटाने का काम करते हैं ।

( ३ ) कुछ तत्त्वज्ञों का कहना है कि जाग्रत्-अवस्था में मस्तिष्कगत नाडीकेन्द्रों ( Neurones ) के दन्द्र ( Dandrites ) परस्पर भली भाँति मिले रहते हैं । जिससे परस्पर संवहन अबाध रूप से होता रहता है । और जिसका परिणाम संज्ञा या जाग्रत्-अवस्था है। निद्रावस्था में ये दन्द्र सिकुड़ कर गाँठदार हो जाते है जिससे इनका आपस का सम्बन्ध टूट जाता है और एक से दूसरे का सम्बन्ध रुक जाता है। जिसका परिणाम संज्ञानाश या निद्रा होता है। परन्तु यह सिद्धान्त भी अभी विवादास्पद है ।

( ४ ) 'पावलोव' नामक सुप्रसिद्ध रुसी वैज्ञानिक का मत है कि—निद्रा सांकेतिक निवारण ( Conditional inhibition ) का परिणाम है । प्राणी के शरीर में कई सहज प्रत्यावर्तन क्रियाएँ ( Reflex action ) होती है यथा—अन्नदर्शन से लालास्राव । यदि कुत्ते को नियत समय पर घंटिका-वादन के साथ भोजन दिया जाय तो कुत्ता घंटिका-वादन का सम्बन्ध भोजन से जोड़ लेता है । जिससे कुछ समय बाद केवल घंटिका-वादन से ही लाला स्राव होने लगता है। यह कार्य जन्मोत्तर होने से तथा सांकेतिक होने से सांकेतिक प्रत्यावर्तन ( Conditioned reflex-action ) कहा जाता है । इसी प्रकार यदि कुत्ते को कोई दूसरा संकेत बताया जाय जिससे वह अन्न न मिलने का संकेत समझ ले और उस संकेत का प्रयोग अन्न के बाद किया जाय तो कुछ काल तक अन्न-दर्शन होने पर भी लाला स्राव रूप प्रत्यावर्तन का होना रुक जाय अर्थात् उसका निवारण हो जाय, यह निवारण का कार्य संकेत के अनुसार होता है अतः इसे सांकेतिक निवारण कहते हैं । प्रत्यावर्त्तन तथा निवारण दोनों कार्य मस्तिष्क के धूसर वस्तु में होते हैं । प्रत्येक कार्य का स्थान भिन्न-भिन्न होता है । एक स्थान में निवारण का कार्य होने से यह अन्य स्थानों में भी विकिरण द्वारा फैलता है । इस परीक्षण से डाक्टर पावलोव ने यह निष्कर्ष निकाला कि

रात्रि के समय शय्या आदि निद्रा के अनुकूल संकेतों का निवारण-परिणाम मस्तिष्क के ऊपर पड़ता है। जिससे मनुष्य को स्वयमेव नींद आ जाती है।

उपर्युक्त सभी मत-मतान्तरों को अपने-अपने स्थान पर उचित मान लेने पर भी निद्रा के कारण और प्रक्रिया का विशद ज्ञान उपलब्ध नहीं होता। निद्रा एक शरीर का स्वाभाविक धर्म है यह कहा जा चुका है। इससे शरीर के यंत्रों को अधिकाधिक विश्राम मिलता है। यह आयुर्वेद का सिद्धान्त आधुनिक खोजों से भी पुष्ट होता है। इसी से किसी ने कहा है कि—'देहं विश्रमते यस्मात्तस्मान्निद्रा प्रकीर्तिता। देहवृत्तौ यथाहारस्तथा निद्रा समासतः॥' अर्थात् इससे शरीर को सर्वाधिक विश्राम मिलता है। अतः इसे निद्रा कहते हैं। देह को धारण करने में जिस प्रकार आहार का स्थान है वही स्थान निद्रा का भी है।

*** निद्रायत्तं सुखं दुःखं पुष्टिः कार्श्यं बलाबलम्। वृषता क्लीबता ज्ञानमज्ञानं जीवितं न च॥**

निद्रा से लाभ और अनिद्रा से हानि — सुखपूर्वक निद्रा के आ जाने से शरीर में आरोग्य, शरीर का पोषण, बल की वृद्धि, शुक्र की वृद्धि, ज्ञानेन्द्रियों की उचित रूप में प्रवृत्ति और आयु नियत रूप से यथाकाल बनी रहती है। निद्रा के न आने पर शरीर में रोग, कृशता, बल की हानि, नपुंसकता, ज्ञानेन्द्रियों का अपने विषयों में उचित रूप से प्रवृत्त न होना और निद्रा के न आने से अनेक प्रकार के भयंकर रोग होने से मृत्यु की भी सम्भावना हो जाती है॥ ३६॥

*** अकालेऽतिप्रसङ्गाच्च न च निद्रा निषेविता। सुखायुषी पराकुर्यात् कालरात्रिरिवापरा॥**

और भी — यदि अकाल में अर्थात् बिना समय के निद्रा का सेवन किया जाय या अधिक मात्रा में निद्रा का सेवन किया जाय या निद्रा का सर्वथा परित्याग किया जाय तो सुख ( आरोग्य ) और आयु को दूसरी काल रात्रि की तरह निद्रा नष्ट कर देती है॥ ३७॥

**विमर्श**—यहाँ अकाल-निद्रा-सेवन से निद्रा का मिथ्यायोग, अधिक मात्रा में निद्रा-सेवन से निद्रा का अतियोग और सर्वथा निद्रा-परित्याग से निद्रा का हीनयोग का होना सूचित किया गया है।

*** सैव युक्ता पुनर्युङ्क्ते निद्रा देहं सुखायुषा। पुरुषं योगिनं सिद्ध्या सत्या बुद्धिरिवागता॥**

उचित निद्रा से लाभ — यदि निद्रा का उचित समय पर सेवन किया जाय तो वह शरीर को सुख ( आरोग्य ) और आयु से युक्त करती है जिस प्रकार सत्या बुद्धि जब योगी पुरुष के पास आ जाती है तो उसे सिद्धि से युक्त करती है॥ ३८॥

**विमर्श**—सत्याबुद्धि का वर्णन शारीर स्थान के प्रथम अध्याय में किया जायगा। सत्या-बुद्धि से तत्त्वज्ञान अर्थात् सत्यज्ञान समझा जाता है। यदि योग सिद्ध करने वाले पुरुषों के पास सत्याबुद्धि रहे तो सिद्धि अवश्य होती है। उसी प्रकार यदि निद्रा का सेवन उचित रूप में किया जाय तो आरोग्य और जीवन-चक्र सुखपूर्वक चलता रहता है। निद्रा के महत्त्व की सूचना पहले 'त्रय उपस्तम्भाः' में आहार, स्वप्न, ब्रह्मचर्य बताकर दी गई है।

**गीताध्ययनमद्यस्त्रीकर्मभाराध्वकर्शिताः। अजीर्णिनः क्षताः क्षीणा वृद्धा बालास्तथाऽबलाः॥**
**तृष्णातीसारशूलार्ताः श्वासिनो हिक्किनः कृशाः। पतिताभिहतोन्मत्ताः क्लान्ता यानप्रजागरैः॥**
**क्रोधशोकभयक्लान्ता दिवास्वप्नोचिताश्च ये। सर्व एते दिवास्वप्नं सेवेरन् सार्वकालिकम्॥**

दिन में शयन करने के योग्य पुरुष — जो व्यक्ति गीत, अध्ययन, मदिरापान, मैथुन, संशोधन कर्म, भार ढोना और रास्ता चलना आदि कर्म से क्षीण हो गए हैं, अजीर्ण के रोगी, उरःक्षत के रोगी और जिनका शरीर धातुक्षय से क्षीण हो गया है, वृद्ध, बालक और स्त्री तथा प्यास, अतिसार एवं शूल रोग से पीड़ित, दमा के रोगी, हिचकी के रोगी, कृश व्यक्ति, किसी ऊँचे स्थान

से गिरे हुए व्यक्ति, अभिहत ( चोट खाए हुए व्यक्ति ), पागल, सवारी पर चलने से या रात्रि जागरण से थके हुए व्यक्ति, क्रोध, शोक, भय से पीडित व्यक्ति और जिन्हें दिन में शयन करने का अभ्यास हो गया है ऐसे व्यक्ति सभी ऋतुओं में दिन में शयन कर सकते हैं ॥ ३९-४१ ॥

**विमर्श**—अजीर्ण के रोगियों को दिन में शयन कराना चाहिए ऐसा विधान है, पर दिवाशयन से कफ की भी वृद्धि बताई है, यथा—'रात्रौ जागरणं रूक्षं स्निग्धं प्रस्वपनं दिवा॥' (च.सू. २१, ५०) अतः कफ के बढ़ जाने से अग्नि विशेष रूप से मन्द हो जायगी तो अजीर्ण कैसे शान्त होगा ? इस प्रश्न का समाधान ४२ वें श्लोक से किया गया है कि दिवाशयन से धातुओं में समता होती है जिससे सभी दोष अपने-अपने स्थान में चले जाते हैं ऐसी दशा में दोषों से अनाक्रान्त जाठर-अग्नि अन्न का पाचन कर देती है, यदि कफ की वृद्धि होती भी है तो अपने स्थान में, अतः उसका प्रभाव अग्नि पर नहीं पड़ता है इसीलिए किसी ने कहा भी है—'अजीर्णस्य किमौषधम्' इस प्रश्न का उत्तर—'वमन, विरेचन, निद्रा, वारि' बताया है । अन्यत्र भी दिवाशयन के योग्य पुरुषों का उल्लेख किया गया है, यथा—'व्यायामप्रमदाध्ववाहनरताङ्क्रान्तानतीसारिणः, शूलश्वासवतस्तृषापरिगता-न्हिक्कामरुत्पीडितान् । क्षीणान्क्षीणकफाञ्शिशून्मदहतान्वृद्धात्रसाजीर्णिनो, रात्रौ जागरितान्निरान्निर-शनान्कामं दिवा स्वापयेत् ॥' तथा—'उचितो हि दिवास्वापो नित्यं येषां शरीरिणाम् । वातादयः प्रकुप्यन्ति तेषामस्वपनां दिवा ॥' ( यो. र. सद्वृत्त )

***धातुसाम्यं तथा ह्येषां बलं चाप्युपजायते । श्लेष्मा पुष्णाति चाङ्गानि स्थैर्यं भवति चायुषः॥**

निद्रा से लाभ — उपरि निर्दिष्ट व्यक्तियों को दिन में शयन करने से धातुओं में समता होती है, बल की वृद्धि होती है, कफ उनके अङ्गों को पुष्ट बनाता है और आयु स्थिर होती है ॥४२॥

*** ग्रीष्मे त्वादानरूक्षाणां वर्धमाने च मारुते । रात्रीणां चातिसङ्क्षेपाद्दिवास्वप्नः प्रशस्यते ॥**

ग्रीष्म ऋतु में दिन में शयन — ग्रीष्म ऋतु में आदान काल के कारण रूक्ष शरीर वाले मनुष्यों के शरीर में वायु के बढ़ जाने से तथा रात्रि के अत्यन्त छोटे होने के कारण दिन में शयन करना उत्तम होता है ॥ ४३ ॥

***ग्रीष्मवर्ज्येषु कालेषु दिवास्वप्नात् प्रकुप्यतः । श्लेष्मपित्ते, दिवास्वप्नस्तस्मात्तेषु न शस्यते ॥**

अन्य ऋतु में दिन में शयन से हानि — ग्रीष्म ऋतु को छोड़ कर अन्य ऋतुओं में दिन में शयन करने से कफ और पित्त का प्रकोप होता है, अतः ग्रीष्म से अतिरिक्त ऋतुओं में दिन में शयन नहीं करना चाहिए ॥ ४४ ॥

**मेदस्विनः स्नेहनित्याः श्लेष्मलाः श्लेष्मरोगिणः । दूषीविषार्ताश्च दिवा न शयीरन् कदाचन ॥**

सर्वथा दिवाशयन के अयोग्य पुरुष — जो व्यक्ति मेदस्वी अर्थात् अधिक मोटे हैं, घृत-दुग्ध आदि स्नेह का सेवन प्रतिदिन पूर्ण रूप से करते हैं, कफ प्रकृति वाले हैं, कफजन्य रोग से पीडित हैं और जो दूषीविष से पीडित हैं उन्हें किसी भी ऋतु में या किसी भी अवस्था में दिन में शयन नहीं करना चाहिए ॥ ४५ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने विषार्त और कण्ठ के रोगियों को रात्रि में भी शयन करना मना किया है यथा—'विषार्तः कण्ठरोगी च नैव जातु निशास्वपि ।' ( वा. सू. अ. ७ ) ।

*** हलीमकः शिरःशूलं स्तैमित्यं गुरुगात्रता । अङ्गमर्दोऽग्निनाशश्च प्रलेपो हृदयस्य च ॥४६॥**
**शोफारोचकहृल्लासपीनसार्धावभेदकाः । कोठारुःपिडकाः[1] कण्डूस्तन्द्रा कासो गलामयाः ॥**
**स्मृतिबुद्धिप्रमोहश्च संरोधः स्रोतसां ज्वरः । इन्द्रियाणामसामर्थ्यं विषवेगप्रवर्तनम् ॥४८॥**

---

१. 'कोठोऽरुः पिडकाः' इति पा. ।

**भवेन्नृणां दिवास्वप्नस्याहितस्य निषेवणात्।**
**तस्माद्धिताहितं स्वप्नं बुद्ध्वा स्वप्यात् सुखं बुधः ॥ ४९ ॥**

असमय काल में दिन में शयन से हानियाँ — हलीमक, शिरःशूल, स्तैमित्य ( गीले कपड़े से शरीर ढका हुआ प्रतीत होना ), शरीर का भारीपन, अंगों का टूटने के समान पीड़ित होना, अग्निमान्द्य, हृदय पर कुछ लेप कर दिया गया है इस तरह भारीपन की प्रतीति होना, शोथ, भोजन में अरुचि, जी मिचलाना, पीनस, आधे शिर में वेदना, शरीर में चकत्ते, फुन्सियाँ, पिडकाएँ, कण्डू, तन्द्रा, कास, गले के रोग, स्मरणशक्ति एवं बुद्धि का नाश, स्रोतों में रुकावट, ज्वर, ज्ञानेन्द्रिय एवं कर्मेन्द्रिय में अपने-अपने विषयों को ग्रहण करने में असमर्थता, यदि मनुष्य विष का सेवन किया रहता है तो विष का वेग अधिक बढ़ जाता है। ये सब हानियाँ दिन में अनुचित शयन करने से मनुष्यों में उत्पन्न होती हैं। इस लिए विद्वान् व्यक्तियों को चाहिए कि हित और अहित शयन का विचार कर तब दिन में सुखपूर्वक शयन करें ॥ ४६-४९ ॥

**विमर्श**—ग्रीष्म ऋतु को छोड़कर शेष ऋतुओं में दिन में शयन का सर्वथा निषेध किया गया है। यहाँ हित और अहित स्वप्न ( निद्रा ) का विचार कर शयन करने को बताया है। इसका तात्पर्य यह है कि रात्रि में जागरण भी अहित होता है अतः रात्रि का जागरण भी त्याग करने के योग्य होता है। क्योंकि रात्रि के जागरण से ये ही उपद्रव होते हैं जैसा कि सुश्रुत ने कहा है—'रात्रावपि जागरितवतां वातपित्तनिमित्तास्त एवोपद्रवा भवन्ति।' ( शा. अ. ४ ) इसका तात्पर्य यह है कि यदि कोई व्यक्ति विशेष परिस्थिति के कारण रात्रि में जागरण करता है और दिन में शयन करता है तो उसके लिए यह विधान नहीं है क्योंकि अभ्यास के अनुसार दिन में शयन करना ही हितकर होता है। यथा—'अकालशयनान्मोहज्वरस्तैमित्यपीनसाः। शिरोरुक्शोफहृल्लासस्रोतोरोधाग्निमन्दताः॥' ( अ. हृ. सू. अ. ७ )

यहाँ अकाल का तात्पर्य, जिस व्यक्ति का जो समय शयन करने का नहीं है उसमें शयन करना है। इस प्रकार अभ्यास के अनुसार किसी भी समय में शयन करना हानिकर नहीं होता है पर अभ्यास के विरुद्ध समय में शयन करना हानिकारक होता है। जैसा कि—'दिवा वा यदि वा रात्रौ निद्रा सात्म्यीकृता तु यैः। न तेषां स्वपतां दोषो जाग्रतां चोपजायते॥' ( यो. र. दिनचर्या )

*** रात्रौ जागरणं रूक्षं स्निग्धं प्रस्वपनं दिवा। अरूक्षमनभिष्यन्दि त्वासीनप्रचलायितम्[1] ॥**

जागरण तथा निद्रा के गुण — अनुचित रात्रि जागरण से वात की वृद्धि हो जाती है जिससे शरीर रूक्ष हो जाता है। दिन में शयन से कफ की वृद्धि हो जाती है जिससे शरीर में स्निग्धता बढ़ जाती है और सामान्य रूप से बैठे हुए व्यक्ति में कुछ निद्रा का सेवन करना न कफ बढ़ाता है और न वात बढ़ाता है इसलिए शरीर न रूक्ष होता है न स्निग्ध ॥ ५० ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि विष से पीड़ित और कण्ठ रोग से पीड़ित व्यक्तियों को रात्रि में भी शयन का निषेध है पर यदि सर्वथा शयन न करें तो शरीर में अधिक कष्ट होगा, अतः ऐसे व्यक्तियों को बैठे-बैठे झपकी के रूप में निद्रा का सेवन कराया जा सकता है। इसी प्रकार जिन व्यक्तियों को दिन में शयन सर्वथा निषिद्ध है यदि वे बैठे-बैठे झपकी के रूप में कुछ निद्रा का सेवन कर लेते हैं तो उन्हें भी हानियाँ नहीं होती हैं।

***देहवृत्तौ यथाऽऽहारस्तथा स्वप्नः सुखो मतः। स्वप्नाहारसमुत्थे च स्थौल्यकार्श्ये विशेषतः॥**

निद्रा का महत्त्व — शरीर धारण के लिए जिस प्रकार नियमपूर्वक सेवन किया गया आहार

---

१. 'आसीनप्रचलायितमुपविष्टस्य किंचिन्निद्रासेवनम्' चक्रः। 'आसीनप्रचलायितमुपविष्टस्य घूर्णनं 'घूर्णितं प्रचलायितम्' इत्यमरः' शिवदासः।

लाभकारी होता है और उसको आरोग्य बनाये रहता है, उसी प्रकार वह नियमपूर्वक शयन का सेवन करने से वह स्वस्थ एवं सुखी रहता है। शरीर की स्थूलता और कृशता विशेष कर निद्रा और आहारजन्य ही होती है ॥ ५१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अधिक मात्रा में निद्रा-सेवन और अधिक भोजन से स्थूलता और निद्रा के अभाव और भोजन के अभाव से कृशता होती है। पर अहितकर अधिक निद्रा या अधिक भोजन से शरीर में स्थूलता नहीं होती है। अतः यदि स्थूलता और कृशता लाने के लिए इनका सेवन किया जाय तो हितकर और अहितकर दोनों का विचार कर सेवन करना चाहिए।

***अभ्यङ्गोत्सादनं स्नानं ग्राम्यानूपौदका रसाः। शाल्यन्नं सदधि क्षीरं स्नेहो मद्यं मनःसुखम्॥ मनसोऽनुगुणा गन्धाः शब्दाः संवाहनानि च। चक्षुषोस्तर्पणं लेपः शिरसो वदनस्य च॥ स्वास्तीर्णं शयनं वेश्म सुखं कालस्तथोचितः। आनयन्त्यचिरान्निद्रां प्रनष्टा या निमित्ततः॥**

निद्रानाश ( Insomnia ) की चिकित्सा — अभ्यंग, उत्सादन ( उबटन लगाना ) स्नान, ग्राम्य, आनूप और जलीय पशु-पक्षियों का मांसरस, धान का भात दही के साथ खाना, दूध, घृत, मदिरा आदि का सेवन, जो मन को सुख देनेवाला हो और मन के अनुकूल गन्ध एवं शब्दों का सुनना, संवाहन ( शरीर का दबवाना ), नेत्र का तर्पण, सिर और मुख पर शीतल द्रव्यों का लेप लगाना, सुन्दर, स्वच्छ, मन के अनुकूल बिस्तरा से युक्त खाट पर सोना, घर का सुन्दर होना और जिस व्यक्ति के लिए जो समय शयन करने के लिए अभ्यस्त हो उस समय पर जो निद्रा, किसी रोग या विशेष कारण से नष्ट हो गई हो वह शीघ्र ही आ जाती है ॥ ५२-५४ ॥

**विमर्श**—किसी कारणविशेष से जो निद्रा नहीं आती है वह उपर्युक्त उपायों से आ जाती है। निद्रा के द्वारा अरिष्ट का भी ज्ञान किया जाता है यथा—'हीयतेऽसुक्षये निद्रा नित्या भवति वा न वा ॥' (च० इ० अ० १२)। अरिष्ट बिना कारण का होता है, अतएव तद्गत अनिद्रा या अतिनिद्रा की चिकित्सा नहीं होती है, इसलिए किसी विशेष कारणजन्य अनिद्रा की चिकित्सा ऊपर बताई गई है। वाग्भट ने निद्रा लाने के लिए निम्न उपायों का वर्णन किया है—'शीलयेन्मन्दनिद्रस्तु क्षीरमद्यरसान् दधि। अभ्यङ्गोद्वर्तनस्नानमूर्धकर्णाक्षितर्पणम् ॥ कान्ताबाहुलताश्लेषो निर्वृतिः कृतकृत्यता। मनोऽनुकूला विषयाः कामं निद्रासुखप्रदाः ॥ ब्रह्मचर्यरतेर्ग्राम्यसुखनिःस्पृहचेतसः। निद्रा सन्तोषतृप्तस्य स्वं कालं नातिवर्तते ॥' ( वा० सू० अ० ७ )

***कायस्य शिरसश्चैव विरेकश्छर्दनं भयम्। चिन्ता क्रोधस्तथा धूमो व्यायामो रक्तमोक्षणम्॥ उपवासोऽसुखा शय्या सत्त्वौदार्यं तमोजयः। निद्राप्रसङ्गमहितं वारयन्ति समुत्थितम्॥**

अतिनिद्रा की चिकित्सा — कायविरेचन, शिरोविरेचन ( नस्य ), वमन, भय, चिन्ता, क्रोध, धूम पीना, व्यायाम करना, रक्तमोक्षण, उपवास, शय्या का मनोनुकूल न होना, सत्त्व गुण की प्रधानता होना, तमोगुण का नाश होना, ये शरीर के लिए अहितकारी अधिक रूप में आने वाली निद्रा को नष्ट करते हैं ॥ ५५-५६ ॥

**विमर्श**—किसी भी कारण से जब निद्रा अधिक आती है तो उपर्युक्त उपायों द्वारा उसे रोका जा सकता है। वाग्भट ने—'योजयेदतिनिद्रायां तीक्ष्णं प्रच्छर्दनाञ्जनम्। नावनं लङ्घनं चिन्तां व्यवायं शोकभीक्रुधः ॥' ( वा० सू० अ० ७ ) तथा सुश्रुत ने ऐसा कहा है—'निद्रातियोगे वमनं हितं संशोधनानि च। लंघनं रक्तमोक्षश्च मनोव्याकुलनानि च ॥' ( सु० शा० ४ )

***एत एव च विज्ञेया निद्रानाशस्य हेतवः। कार्यं कालो विकारश्च प्रकृतिर्वायुरेव च ॥५७॥**

निद्रानाश के कारण — ये ही ऊपर बताये हुए कारण निद्रानाश के भी हैं तथा कार्य ( किसी विशेष कार्य में लग जाने पर निद्रा नहीं आती है ), काल ( जो समय शयन के लिए अभ्यस्त

नहीं है उस समय में निद्रा नहीं आती है ), विकार ( रोग जैसे—सन्निपातज्वर, उन्माद, रक्तचाप रोग आदि में निद्रा नहीं आती है ), प्रकृति ( वात एवं पित्त प्रकृति के मनुष्यों में निद्रा नहीं आती है ) तथा विकृत रूप में पित्त और वायु के बढ़ जाने से निद्रा नहीं आती है ॥ ५७ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'वायुरेव च' में 'च' से पित्त वृद्धि का भी ग्रहण किया जाता है। निद्रा को कफ और तमोगुण की वृद्धि से होना बताया है, यथा—'निद्राश्लेष्मतमोभवा' इसलिए वायु और पित्त की वृद्धि को निद्रानाश का कारण माना जाता है सुश्रुत ने—'निद्रानाशोऽनिलात्पित्तान्मनस्तापात् क्षयादपि। संभवत्यभिघाताच्च प्रत्यनीकैः प्रशाम्यति ॥' ( सु० शा० ४ )। इसका तात्पर्य यह है कि यदि ऊपर बताए हुए किसी भी कारण के वशीभूत मनुष्य होता है तो उचित समय पर आने वाली निद्रा भी उसे नहीं आती है जैसे अधिक निद्रा आने पर चिन्ता, शोक, क्रोध आदि उत्पन्न कर दिया जाय जो अति निद्रा का नाश हो जाता है। स्वाभाविक रूप से यदि चिन्ता, शोक, क्रोध आदि के वशीभूत मनुष्य हो जाय तो उचित समय पर आनेवाली निद्रा भी नहीं आती है।

**१तमोभवा श्लेष्मसमुद्भवा च मनःशरीरश्रमसंभवा च।**
**आगन्तुकी व्याध्यनुवर्तिनी च रात्रिस्वभावप्रभवा च निद्रा ॥ ५८ ॥**
**रात्रिस्वभावप्रभवा मता या तां भूतधात्रीं प्रवदन्ति तज्ज्ञाः।**
**तमोभवामाहुरघस्य मूलं, शेषाः पुनर्व्याधिषु निर्दिशन्ति२ ॥ ५९ ॥**

निद्रा के भेद —( १ ) तमोभवा, ( २ ) श्लेष्मसमुद्भवा, ( ३ ) मनःशरीरश्रमसम्भवा, ( ४ ) आगन्तुकी, ( ५ ) व्याध्यनुवर्तिनी, ( ६ ) रात्रिस्वभावप्रभवा। इनमें रात्रिस्वभावप्रभवा निद्रा को विद्वान् लोग भूतधात्री कहते हैं और तमोभवा निद्रा को पाप का ( दुःख का ) मूल मानते हैं। शेष चार निद्रायें विभिन्न प्रकार के रोगों में होती हैं ॥ ५८-५९ ॥

**विमर्श**—( १ ) शरीर में तमोगुण के प्रधान से जो निद्रा उत्पन्न होती है उसे तमोभवा कहते हैं प्रायः यह निद्रा मृत्यु के समय में आती है जिससे अरिष्ट की सूचना मिलती है। इसे ही तामसी निद्रा सुश्रुत ने माना है यथा—'तत्र यदा संज्ञावहानि स्रोतांसि तमोभूयिष्ठः श्लेष्मा प्रतिपद्यते तदा तामसी नाम निद्रा सम्भवत्यनवबोधिनी सा प्रलयकाले।' ( सु० शा० अ० ४ )

( २ ) कफ की अधिकता से आनेवाली निद्रा का नाम श्लेष्मसमुद्भवा है।

( ३ ) जब अधिक शारीरिक एवं मानसिक कार्य करने से मन और शरीर थक जाता है तो जो निद्रा आती है उसे मनःशरीरश्रमसम्भवा कहते हैं। कहा भी है—'यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मानः क्लमान्विताः। विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानवः ॥'

( ४ ) आगन्तुकी — यह निद्रा विना किसी कारण के अरिष्ट रूप में आती है यद्यपि तमोभवा निद्रा भी अरिष्ट के रूप में आती हैं पर यह निद्रा सकारण है, इसमें तमोगुण की अधिकता होकर सारे स्रोत अवरुद्ध हो जाते हैं तब यह आती है, यही भिन्नता है।

---

१. 'तमोभवा तमोगुणोद्रेकभवा, मनःशरीरश्रमसंभवा मनःशरीरयोः श्रमेण क्रियोपरमे सति नेन्द्रियाणि नच मनो विषयेषु प्रवर्तते ततश्च निद्रा भवति, आगन्तुकी रिष्टभूता, व्याध्यनुवर्तिनी सन्निपातज्वरादिकार्या, रात्रिस्वभावात्प्रभवतीति रात्रिस्वभावप्रभवा, दिवा प्रभवन्ती तु निद्रा तमःप्रभृतिभ्यस्त्रिभ्य एव भवति' चक्रः।

२. भूतानि प्राणिनो दधातीति भूतधात्री, धात्रीव धात्री; अघस्य पापस्य मूलमिति कारणं, तमोगृहीतो हि सदा निद्रात्मकत्वेनानुष्ठेयं सद्वृत्तं न करोति, ततश्चाधर्मोत्पादः; व्याधिषु शारीरव्याधिषु' चक्रः।

( ५ ) रोग के अनुसार—जैसे कफज रोगों में निद्रा अधिक रूप में आती है इसे व्याध्यनुवर्तिनी कहते हैं।

( ६ ) स्वस्थ मनुष्यों में जो स्वाभाविक रूप से रात्रि में निद्रा आती है उसे रात्रिस्वभावप्रभवा निद्रा कहते हैं। सुश्रुत ने निद्रा ( १ ) वैष्णवी ( २ ) वैकारिकी ( ३ ) तामसी निद्रा यह तीन भेद माना है। चरक के इन ६ भेदों को उपर्युक्त तीन में ही अन्तर्भाव किया जाता है। वैष्णवी निद्रा में रात्रिस्वभावप्रभवा का, तामसी में तमोभवा का और वैकारिकी निद्रा में शेष चार निद्राओं का अन्तर्भाव कर लिया जाता है। वृद्ध वाग्भट ने भी चरक के अनुसार ६ निद्राओं का ही वर्णन किया है यथा—'कालस्वभावामयचित्तदेहखेदैः कफागन्तुतमोभवा च। निद्रा बिभर्त्ति प्रथमा शरीरं पापात्मिका व्याधिनिमित्तमन्या ॥' ( अ० सं० सू० अ० ९ )।

**तत्र श्लोकाः—**

**निन्दिताः पुरुषास्तेषां यौ विशेषेण निन्दितौ। निन्दिते कारणं दोषास्तयोर्निन्दितभेषजम् ॥**
**येभ्यो यदा हिता निद्रा येभ्यश्चाप्यहिता यदा। अतिनिद्रायानिद्राय[1] भेषजं यद्भवा च सा ॥**
**या या यथाप्रभावा च[2] निद्रा तत् सर्वमत्रिजः। अष्टौनिन्दितसंख्याते व्याजहार पुनर्वसुः ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने योजनाचतुष्के**
**अष्टौनिन्दितीयो नामैकविंशतितमोऽध्यायः ॥ २१ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस अष्टौनिन्दितीय अध्याय में आत्रेय पुनर्वसु ने निन्दित पुरुष, उनमें जो विशेषरूप से दो (स्थूल, कृश) निन्दित है, निन्दित होने में कारण, उनके दोष, उन दोनों निन्दित व्यक्तियों की चिकित्सा, जिन व्यक्तियों के लिए जब निद्रा हितकारिणी होती है और जिन व्यक्तियों के लिए अहितकारिणी होती है, अतिनिद्रा और अनिद्रा की चिकित्सा, यह अतिनिद्रा और अनिद्रा जिस कारण से उत्पन्न होती है भिन्न-भिन्न प्रभाव वाली उन-उन निद्राओं का वर्णन किया है ॥ ६०–६२ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में योजनाचतुष्क-विषयक अष्टौनिन्दतीय नामक इक्कीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ २१ ॥

# अथ द्वाविंशतितमोऽध्यायः

**अथातो लङ्घनबृंहणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद लङ्घनबृंहणीय अध्याय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—पूर्व अध्याय में निन्दित अतिस्थूल, अतिकृश व्यक्तियों का उल्लेख किया जा चुका है, इनकी चिकित्सा क्रमशः लङ्घन और बृंहण के द्वारा की जाती है अतः उसका वर्णन करने के लिए यह अध्याय प्रारम्भ किया जाता है।

---

१. 'अतिनिद्रानिद्रयोश्च' इति पा.। २. 'यथा यत्प्रभवा' ग.।

**तपःस्वाध्यायनिरतानात्रेयः शिष्यसत्तमान्। षडग्निवेशप्रमुखानुक्तवान् परिचोदयन्॥ ३॥**
**लङ्घनं बृंहणं काले रूक्षणं स्नेहनं तथा। स्वेदनं स्तम्भनं चैव जानीते[1] यः स वै भिषक्॥४॥**

छः प्रकार की चिकित्सा — तपस्या और स्वाध्याय में लगे हुए अग्निवेश प्रधान है जिस शिष्य-मण्डली में, ऐसे उत्तम ६ शिष्यों को शिक्षा देते हुए ( आचार्य पुनर्वसु ने ) कहा कि, लङ्घन, बृंहण, रूक्षण, स्नेहन, स्वेदन, और स्तम्भन औषधियों का उचित रूप से प्रयोग करना जो जानता है उसे ही वैद्य कहा जाता है॥ ३-४॥

**तमुक्तवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच ह[2]। भगवंल्लङ्घनं किंस्विल्लङ्घनीयाश्च[3] कीदृशाः॥ ५॥**
**बृंहणं बृंहणीयाश्च रूक्षणीयाश्च रूक्षणम्। के स्नेहाः[4] स्नेहनीयाश्च स्वेदाः स्वेद्याश्च के मताः॥६॥**
**स्तम्भनं स्तम्भनीयाश्च वक्तुमर्हसि तद्गुरो। लङ्घनप्रभृतीनां च षण्णामेषां समासतः॥७॥**
**कृताकृतातिवृत्तानां[5] लक्षणं वक्तुमर्हसि। तदग्निवेशस्य वचो निशम्य गुरुरब्रवीत्[6]॥ ८॥**

अग्निवेश के प्रश्न — लङ्घन, बृंहण आदि ६ विषयों को जो जानता है उसे ही वैद्य कहा जाता है ऐसा भगवान् आत्रेय के कहने पर उनसे अग्निवेश ने पूछा कि हे भगवन्! ( १ ) लङ्घन किसे कहते हैं, ( २ ) लङ्घन के योग्य कौन पुरुष होता है, ( ३ ) बृंहण किसे कहते हैं, ( ४ ) बृंहण के योग्य कौन पुरुष होता है, ( ५ ) रूक्षण किसे कहते हैं, ( ६ ) रूक्षण के योग्य कौन पुरुष होता है, ( ७ ) स्नेहन किसे कहते हैं, ( ८ ) स्नेहन के योग्य कौन पुरुष होता है, ( ९ ) स्वेद किसे कहते हैं, ( १० ) स्वेद के योग्य कौन पुरुष होता है, ( ११ ) स्तम्भन किसे कहते हैं, ( १२ ) स्तम्भन के योग्य कौन पुरुष होता है। हे गुरु इन प्रश्नों का उत्तर आप मुझे बताने के योग्य हैं अर्थात् बतावें। लङ्घन आदि ६ विषयों को संक्षेप में कृत ( सम्यक् कृत ), अकृत ( इनका अयोग ), अतिवृत्त ( इनका अतियोग ) का लक्षण भी कहने योग्य है। अर्थात् इन छहों के समयोग, अयोग और अतियोग का लक्षण संक्षेप में बतावें॥ ५-८॥

*** यत्किंचिल्लाघवकरं देहे तल्लङ्घनं स्मृतम्। बृहत्त्वं यच्छरीरस्य जनयेत्तच्च बृंहणम्॥ ९॥**
**रौक्ष्यं खरत्वं वैशद्यं यत् कुर्यात्तद्धि रूक्षणम्। स्नेहनं स्नेहविष्यन्द[7]मार्दवक्लेदकारकम्॥ १०॥**
**स्तम्भगौरवशीतघ्नं स्वेदनं स्वेदकारकम्। स्तम्भनं स्तम्भयति यद्गतिमन्तं चलं ध्रुवम्॥११॥**

आत्रेय के उत्तर — अग्निवेश के इन वचनों को सुनकर गुरु ने कहा—( १ ) लङ्घन का लक्षण—देह में लाघव ( हल्कापन ) उत्पन्न करने वाला जो द्रव्य या उपाय होता है उसे लङ्घन कहते हैं। ( २ ) बृंहण का लक्षण—शरीर में जो द्रव्य या उपाय स्थूलता उत्पन्न करता है उसे बृंहण कहते हैं। ( ३ ) रूक्षण का लक्षण—जो द्रव्य या उपाय शरीर में रूखापन, खुरदरापन और विशदपन उत्पन्न करता है उसे रूक्षण कहते हैं। ( ४ ) स्नेहन का लक्षण—जो द्रव्य विष्यन्दता, मृदुता और क्लेद उत्पन्न करता है उसे स्नेहन कहते हैं। ( ५ ) स्वेदन का लक्षण—जो द्रव्य या उपाय शरीर की जकड़ाहट, भारीपन और शीत को नष्ट करता है तथा पसीना को बाहर निकालता है उसे स्वेदन कहते हैं। ( ६ ) स्तम्भन का लक्षण—जो द्रव्य या उपाय गतिशील एवं चल द्रव्यों को निश्चित रूप से रोकता है उसे स्तम्भन कहते हैं॥ ९-११॥

**विमर्श**—यहाँ ६ चिकित्सा-सूत्रों का वर्णन किया गया है चिकित्सा इन्हीं के अन्दर आ जाती है। वाग्भट ने इन्हें दो के अन्दर किया है पहली चिकित्सा संतर्पण, इसके अन्दर बृंहण, स्नेहन और स्तम्भन को रखा है। दूसरी चिकित्सा अपतर्पण, इसके अन्दर लंघन, रूक्षण और

१. 'जानीयात् स भवेद्भिषक्' ग.। २. 'शिष्या ऊचुः' यो.।
३. 'किं त' ग.। ४. 'स्नेहनम्' इति पा.।
५. 'तिवृत्तानाम्' ग.। ६. 'गुरुरुवाच' यो.। ७. 'विष्यन्दो विलयनम्' चक्रः।

स्वेदन को रखा है। बृंहण—'बृंहणं यद् बृहत्त्वाय' जिससे शरीर की वृद्धि हो उसे बृंहण कहते हैं या सामान्यतः दोष, धातु और मलों की जिससे वृद्धि होती है उसे बृंहण कहा जाता है। स्नेहन—जिससे शरीर में या दोष, धातु एवं मलों में स्निग्धता उत्पन्न हो उसे स्नेहन कहते हैं। स्तम्भन—जिससे शरीर, दोष, धातु और मलों में रुकावट हो उसे स्तम्भन कहते हैं। इन तीनों से ही वृद्धि की सम्भावना है और जब तक शरीर आदि तृप्त नहीं होते हैं तब तक उनमें वृद्धि की सम्भावना नहीं होती है। लंघन—'लङ्घनं लाघवाय यत्' जिससे शरीर, दोष, धातु एवं मलों में लघुता उत्पन्न हो उसे लंघन कहते हैं। रूक्षण—जिससे शरीर आदि में रूक्षता उत्पन्न होती है उसे रूक्षण कहते हैं। स्वेदन—जो पसीना को निकालता है और शरीर को हलका करता है उसे स्वेदन कहते हैं। स्वेदन द्रव्य प्रायः उष्णवीर्य होता है। अतएव वह शीत का नाश करता है। यह तीनों क्रियायें अपतर्पण से ही सम्बन्ध रखती हैं। इसलिये तीनों को अपतर्पण में माना है। यथा—'उपक्रमस्य हि द्वित्वाद् द्विधैवोपक्रमो मतः। एकः सन्तर्पणस्तत्र द्वितीयश्चापतर्पणः॥ बृंहणो लङ्घनश्चेति तत्पर्यायावुदाहृतौ। बृंहणं यद् बृहत्त्वाय लङ्घनं लाघवाय यत्॥ देहस्य भवतः प्रायो भौमापमितरच्च ते। स्नेहनं रूक्षणं कर्म स्वेदनं स्तम्भनं च यत्॥ भूतानां तदपि द्वैध्याद् द्वितयं नातिवर्तते।' (अ. हृ. सू. अ. १४) यद्यपि तर्पण से सभी की वृद्धि होती है जैसा कि—'प्रायोवृद्धिर्हितर्पणात्, वायोरन्यत्र तज्जांस्तु तैरेवोत्क्रमयोजितैः।' (अ. हृ. सू. अ. ११) अर्थात् सभी की वृद्धि तर्पण से होती है पर वायु की वृद्धि तर्पण से नहीं होती किन्तु अपतर्पण से होती है और वायु का क्षय तर्पण से होता है। यद्यपि अन्य दोषों से वायु की वृद्धि और क्षय में विपरीतता है फिर भी संतर्पण और अपतर्पण इन दोनों चिकित्साओं से भिन्न चिकित्सा नहीं की जाती है। अतः चरक के इन ६ चिकित्साओं को वाग्भट ने दो चिकित्सा में ही अन्तर्भाव कर लिया है।

**ꕥ लघूष्णतीक्ष्णविशदं रूक्षं सूक्ष्मं खरं सरम्।**
**कठिनं चैव यद्द्रव्यं प्रायस्तल्लङ्घनं स्मृतम्॥ १२॥**

**(१)** लंघन के द्रव्य — जो द्रव्य लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, विशद, रूक्ष, सूक्ष्म, खर, सर और कठिन गुणयुक्त होते हैं वे प्रायः लंघन करने वाले होते हैं॥ १२॥

**विमर्श**—यहाँ प्रायः शब्द का उल्लेख किया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि कुछ द्रव्य इन गुणों से युक्त होने पर भी लङ्घन नहीं करते हैं जैसे पिप्पली, भिलावा, ये उष्ण होते हुये भी रसायन और बृंहण है।

**ꕥ गुरु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं स्थूलपिच्छिलम्।**
**प्रायो मन्दं स्थिरं श्लक्ष्णं द्रव्यं बृंहणमुच्यते॥ १३॥**

**(२)** बृंहण के द्रव्य — प्रायः जो द्रव्य गुरु, शीत, मृदु, स्निग्ध, बहल, स्थूल, पिच्छिल, मंद, स्थिर और श्लक्ष्ण गुणयुक्त होते हैं व बृंहण कहे जाते हैं॥ १३॥

**विमर्श**—यहाँ भी प्रायः शब्द का उल्लेख है और पिप्पली, भिलावा उष्णवीर्य होते हुये बृहंण, प्रियंगु, सावा आदि शीतल होते हुये शरीर को कृश अर्थात् लङ्घन करते हैं इसलिये यहाँ भी प्रायः कहा गया है।

**ꕥ रूक्षं लघु खरं तीक्ष्णमुष्णं स्थिरमपिच्छिलम्।**
**प्रायशः कठिनं चैव यद् द्रव्यं तद्धि रूक्षणम्॥ १४॥**

**(३)** रूक्षण के द्रव्य — प्रायः जो द्रव्य रूक्ष, लघु, खर, तीक्ष्ण, उष्ण, स्थिर अपिच्छिल (विशद) और कठिन गुण युक्त होते हैं वे रूक्षण करने वाले होते हैं॥ १४॥

***द्रवं सूक्ष्मं[1] सरं स्निग्धं पिच्छिलं गुरु शीतलम् ।**
**प्रायो मन्दं मृदु च यद्द्रव्यं तत् स्नेहनं मतम् ॥ १५ ॥**

( ४ ) स्नेहन के द्रव्य — प्रायः जो द्रव्य द्रव, सूक्ष्म, सर, स्निग्ध, पिच्छिल गुरु, शीतल, मन्द और मृदु गुणयुक्त होते हैं वे स्नेहन करने वाले होते हैं ॥ १५ ॥

***उष्णं तीक्ष्णं सरं स्निग्धं रूक्षं सूक्ष्मं द्रवं स्थिरम् ।**
**द्रव्यं गुरु च यत् प्रायस्तद्धि स्वेदनमुच्यते ॥ १६ ॥**

( ५ ) स्वेदन के द्रव्य — प्रायः जो द्रव्य उष्ण, तीक्ष्ण, सर, स्निग्ध, रूक्ष, सूक्ष्म, द्रव, स्थिर और गुरु गुण विशिष्ट होते हैं वे स्वेदन कार्य करते हैं ॥ १६ ॥

***शीतं मन्दं मृदु श्लक्ष्णं रूक्षं सूक्ष्मं द्रवं स्थिरम् ।**
**यद्द्रव्यं लघु चोद्दिष्टं प्रायस्तत् स्तम्भनं स्मृतम् ॥ १७ ॥**

( ६ ) स्तम्भन के द्रव्य — प्रायः जो द्रव्य शीत, मन्द, मृदु, श्लक्ष्ण, रूक्ष, सूक्ष्म, द्रव, स्थिर और लघु गुण युक्त होते हैं वे स्तम्भन करते हैं ॥ १७ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त चिकित्सा के ६ भेदों का गुणविषयक कोष्ठक निम्न रूप में प्रस्तुत किया जा रहा है ।

| लङ्घन | बृंहण | रूक्षण | स्नेहन | स्वेदन | स्तम्भन |
|---|---|---|---|---|---|
| लघु | गुरु | लघु | गुरु | गुरु | लघु |
| उष्ण | शीत | उष्ण | शीत | उष्ण | शीत |
| तीक्ष्ण | मृदु | तीक्ष्ण | मृदु | तीक्ष्ण | मृदु |
| × | × | × | द्रव | द्रव | द्रव |
| विशद | पिच्छिल | विशद | पिच्छिल | × | × |
| × | बहल | × | × | × | × |
| रूक्ष | स्निग्ध | रूक्ष | स्निग्ध | रूक्ष-स्निग्ध | रूक्ष |
| × | मन्द | × | मन्द | × | मन्द |
| सूक्ष्म | स्थूल | × | सूक्ष्म | सूक्ष्म | सूक्ष्म |
| खर | श्लक्ष्ण | खर | × | × | श्लक्ष्ण |
| सर | स्थिर | स्थिर | सर | स्थिर-सर | स्थिर |
| कठिन | × | कठिन | × | × | × |

इस कोष्ठक के द्वारा यह बताया गया है कि ये गुण जिस द्रव्य में पाये जाते हैं वह द्रव्य लङ्घन आदि कार्य करते हैं तथा इस कोष्ठक से चिकित्सा के ६ भेदों की परस्पर समानता और भिन्नता का भी ज्ञान हो जाता है ।

वाग्भट के सन्तर्पण ( बृंहण ) में ही चरक के स्नेहन और स्तम्भन का अन्तर्भाव हो जाता है क्योंकि बृंहण के गुणों से उपर्युक्त दोनों की समानता है ।

---

१. 'स्थूलम्' यो. ।

| बृंहण | स्नेहन | स्तम्भन |
|---|---|---|
| गुरु | गुरु | × |
| शीत | शीत | शीत |
| मृदु | मृदु | मृदु |
| पिच्छिल | पिच्छिल | × |
| स्निग्ध | स्निग्ध | × |
| मन्द | मन्द | मन्द |
| स्थूल | × | × |
| श्लक्ष्ण | × | श्लक्ष्ण |
| स्थिर | × | स्थिर |

उपर्युक्त कोष्ठक से समझाया गया है कि बृहंग से स्नेहन की समानता ६ अंशों में है तथा बृंहण से स्तम्भन की समानता ५ अंशों में है।

| लङ्घन | रूक्षण | स्वेदन |
|---|---|---|
| लघु | लघु | × |
| उष्ण | उष्ण | उष्ण |
| तीक्ष्ण | तीक्ष्ण | तीक्ष्ण |
| विशद | विशद | × |
| रूक्ष | × | रूक्ष |
| सूक्ष्म | × | सूक्ष्म |
| सर | × | सर |
| कठिन | कठिन | × |

इस कोष्ठक से यह स्पष्ट है कि लङ्घन से रूक्षग की समानता ५ अंशों में, और स्वेदन की समानता भी पांच अंशों में है। अतः अधिक समानता को देखकर वाग्भट ने सन्तर्पण (बृंहण) और अपतर्पण ( लङ्घन ) यह दो ही चिकित्सा के प्रकार माने हैं।

**❀ चतुष्प्रकारा संशुद्धिः[1] पिपासा[2] मारुतातपौ।**
**पाचनान्युपवासश्च व्यायामश्चेति लङ्घनम् ॥ १८ ॥**

लङ्घन के दश प्रकार — ( १ ) वमन, ( २ ) विरेचन, ( ३ ) शिरोविरेचन ( नस्य ), ( ४ ) निरूह वस्ति, ये चार संशोधन, ( ५ ) पिपासा, ( ६ ) वायु का सेवन, ( ७ ) धूप का सेवन ( ८ ) पाचन औषध-द्रव्यों का प्रयोग, ( ९ ) उपवास, ( १० ) व्यायाम ये दश प्रकार के लङ्घन होते हैं ॥ १८ ॥

**विमर्श**—यहाँ दस प्रकारके लङ्घनों का वर्णन किया गया है इनके सेवन से शरीर में लघुता

१. 'चतुष्प्रकारा संशुद्धिरिति अनुवासनं वर्जयित्वा, तस्य बृंहणत्वात्' चक्रः।
२. 'पिपासेति पिपासानिग्रहः' चक्रः।

उत्पन्न होती है इन दश में पाँच—१. वमन, २. विरेचन, ३. नस्य, ४. निरूहवस्ति और ५. पाचन ये द्रव्य स्वरूप लङ्घन हैं। अर्थात् इसमें द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है और १. प्यास को रोकना, २. हवा, ३. धूप का सेवन, ४. भूख को रोकना, ५. श्रम करना ये पांच अद्रव्य रूप लङ्घन हैं। वाग्भट ने लङ्घन के दो भेद किये हैं—१. शोधन, २. शमन। शोधन में रक्तमोक्षण और वमन, विरेचन, नस्य, निरूह को लिया है और शमन में पाचन, दीपन, भूख, प्यास, व्यायाम, धूप और हवा का सेवन बताया है, यथा—'शोधनं शमनं चेति द्विधा तत्रापि लङ्घनम्। यदीरयेद्बहिर्दोषान् पञ्चधा शोधनं च तत्॥ निरूहो वमनं कायशिरोरेकोऽस्रविस्रुतिः॥ न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि। समीकरोति विषमान् शमनं तच्च सप्तधा॥ पाचनं दीपनं क्षुत्तृड्व्यायामातपमारुताः॥' (अ. हृ. वा. सू. अ. १४)। शुद्धि में अनुवासन को नहीं माना है क्योंकि उससे बल की वृद्धि होती है। मुख्य रूप से शोधन और पाचन यह लङ्घन का भेद चरक ने भी माना है यह बात आगे के श्लोक से स्पष्ट हो जाती है।

**प्रभूतश्लेष्मपित्तास्रमलाः संसृष्टमारुताः।**
**बृहच्छरीरा बलिनो लङ्घनीया विशुद्धिभिः॥ १९॥**

शोधन से लङ्घनीय पुरुष — जिस व्यक्ति के शरीर में कफ, पित्त, रक्त और मल अधिक मात्रा में हो तथा जिनके शरीर में कफ, पित्त, रक्त और मल वायु से युक्त हो, जिनका शरीर बड़ा हो और बलवान् हो उसे संशोधन के द्वारा लङ्घन कराना चाहिये॥ १९॥

**विमर्श**—केवल वात विकार में लङ्घन नहीं किया जाता है इसी लिये यहाँ अन्य दोषों से युक्त वायु के होने पर लङ्घन का विधान किया गया है। यद्यपि शोधन में निरूहवस्ति वातशामक होती है फिर भी रूक्ष होने के कारण यदि उसका अधिक प्रयोग किया जाय तो वातवर्धक होती है इसलिये केवल वात में सर्वथा शोधन के द्वारा लङ्घन करना मना किया गया है।

**येषां मध्यबला रोगाः कफपित्तसमुत्थिताः।**
**वम्यतीसारहृद्रोगविसूच्यलसकज्वराः॥ २०॥**
**विबन्धगौरवोद्गारहृल्लासारोचकादयः।**
**पाचनैस्तान् भिषक् प्राज्ञः प्रायेणादावुपाचरेत्॥२१॥**

पाचन के द्वारा लंघनीय पुरुष — जिस पुरुष के शरीर में कफ एवं पित्त के द्वारा उत्पन्न रोग मध्य बल वाले हों; वमन, अतिसार, हृदयरोग विसूचिका, अलसक तथा ज्वर से जो मनुष्य युक्त हों और जिन्हें विबन्ध का रोग हो, शरीर में गुरुता हो, डकार अधिक आता हो, जी मचलाता हो, अरोचक आदि से पीड़ित हों तो उन व्यक्तियों को सर्वप्रथम विद्वान् वैद्यों के द्वारा प्रायः पाचन द्वारा लंघन कराना चाहिये॥ २०-२१॥

**विमर्श**—यहाँ 'आदौ उपाचरेत्' का तात्पर्य यह है कि वमन आदि रोगों में दोषों का पाचन हो जाने पर संशमन चिकित्सा की जाती है अतः आदि में अर्थात् निरामावस्था में पाचन द्वारा लङ्घन करना चाहिए तथा यहाँ प्रायः का तात्पर्य यह है कि कभी-कभी केवल पाचन द्वारा लंघन कराने से रोग नहीं भी शान्त होते हैं। अतः अन्य लंघन का भी आवश्यकतानुसार प्रयोग करना चाहिये। अथवा पाचन औषधि और लंघन (उपवास) के द्वारा लंघन कराना चाहिये। जैसा कि—'लंघनपाचने तु मध्यबलदोषाणां लंघनपाचनाभ्यां हि सूर्यसंतापमारुताभ्यां पांशुभस्माव किरणैरिव चानतिबहूदकं मध्यबलो दोषः प्रशोषमापद्यते' (वि. अ. ३)। यहाँ 'मध्यबला रोगाः' इस पद का वमन, अतिसार आदि सभी के साथ संयोग किया जाता है अर्थात् सामान्यतः ये रोग

यदि मध्यबल के हों तो उन्हें पाचन द्वारा लंघन कराना चाहिये। विमान स्थान में लंघन का उपवास अर्थ है यहाँ लंघन का 'लंघनं लाघवाय यत्' जो शरीर को हल्का करने वाला हो उसे लंघन माना गया है।

**एत एव यथोद्दिष्टा येषामल्पबला गदाः।**
**पिपासानिग्रहैस्तेषामुपवासैश्च ताञ्जयेत्॥ २२॥**

उपर्युक्त में विशेषता — जिन पुरुषों के शरीर में ऊपर बताये हुए ये ही रोग अल्प बलवान् (अर्थात् दुर्बल हों) तो उन रोगों को पिपासा रोक कर और उपवास कराकर जीतना चाहिए॥२२॥

**रोगाञ्जयेन्मध्यबलान्[1] व्यायामातपमारुतैः।**
**बलिनां किं पुनर्येषां रोगाणामवरं[2] बलम्॥ २३॥**

शेष उपायों से लंघनीय पुरुष — बलवान् व्यक्तियों के शरीर में यदि कोई भी रोग मध्यबल वाले हो जाँय तो व्यायाम, तीव्र धूप और तीव्र वायु का सेवन कराकर जीतना चाहिए। यदि बलवान् व्यक्तियों में अल्पबल वाले रोग हो जाँय तो वे व्यायाम आदि लङ्घन के द्वारा सुखपूर्वक जीते जा सकते हैं॥ २३॥

**विमर्श**—मध्यबल रोग जो कफ, पित्त से उत्पन्न वमन आदि हैं उनमें पाचन और उपवास का विधान २०-२२ वें श्लोक बताया है। यहाँ समान्यतः सभी प्रकार के मध्यबल रोगों में व्यायाम धूप, वात द्वारा शरीर में लघुता उत्पन्न कर उन्हें नष्ट कर देने का आदेश दिया है। इससे यह भी स्पष्ट है कि दुर्बल रोग तो व्यायामादि से शीघ्र ही नष्ट होते हैं। पर ये व्यायामादि बलवान व्यक्तियों में ही कराये जाते हैं। २०-२२ श्लोक का विषय मध्यबल या दुर्बल रोगियों के लिए है। वाग्भट ने भी इसका निर्देश इसी रूप में किया है, यथा—'तत्र संशोधनैः स्थौल्यबलपित्तकफाधिकान्। आमदोषज्वरच्छर्दिरतीसारहृदामयैः॥ विबन्धगौरवोद्गारहृल्लासादिभिरातुरान्। मध्यस्थौल्यादिकान् प्रायः पूर्वं पाचनदीपनैः॥ एभिरेवामयैरार्तान् हीनस्थौल्यबलादिकान्। क्षुत्तृष्णानिग्रहैर्दोषैस्त्वार्तान् मध्यबलैर्दृढान्॥ समीरणातपायासैः किमुताल्पबलैर्नरान्।' (अ. हृ. सू. अ. १४)।

**त्वग्दोषिणां प्रमीढानां[3] स्निग्धाभिष्यन्दिबृंहिणाम्।**
**शिशिरे लङ्घनं शस्तमपि वातविकारिणाम्॥ २४॥**

लंघन का काल (ऋतु) — त्वचा के रोगी, प्रमेह के रोगी, अतिस्निग्ध व्यक्ति, अभिष्यन्दी पुरुष जिनके शरीर के स्रोतों में कफ भरा हो। स्थूल व्यक्ति और वातविकार से पीडित पुरुष को भी शिशिर ऋतु में दश प्रकार के बताए गए लङ्घन का प्रयोग करना चाहिए॥ २४॥

**विमर्श**—सामान्यतः सभी ऋतुओं में उपर्युक्त रोगों में दशविध लङ्घन कराया जाता है, वातज रोगों में लङ्घन का सर्वथा निषेध किया गया है क्योंकि दशविध लङ्घन से वात की वृद्धि होती है। बताया भी है—'कफपित्ते द्रवे धातू सहेते लङ्घनं बहु। आमक्षयादूर्ध्वमपि वायुर्न सहते क्षणम्॥' (भा. प्र. ज्वर. चि.) अर्थात् पित्त और कफ ये दोनों द्रव स्वरूप हैं इसलिये लङ्घन को अधिक रूप में सहन करते हैं पर वायु लंघन को बिलकुल नहीं सहता है। यदि वायु में आम-दोष का सम्बन्ध रहे तो कुछ अंश में अर्थात् आम-पाचन होने तक लङ्घन को सहन करता है। शिशिर ऋतु में स्वाभाविक रूप से धातुओं की वृद्धि विसर्ग काल होने से होती रहती है।

---

१. 'दोषान्' यो.। २. 'दोषाणामवरम्' यो.।
३. 'प्रमीढानाम्' ग.। प्रमीढानां प्रमेहिणाम्।

वृद्धि में कफ का सम्बन्ध रहता है यदि उस समय वातज रोगों में या वात प्रकृति के मनुष्यों में लङ्घन कराया जाय तो हानि नहीं होती है। इसी बात की सूचना देने के लिये 'अपि' शब्द का प्रयोग किया गया है। वाग्भट ने भी इसी बात का समर्थन किया है। यथा—'मेहामदोषातिस्निग्ध ज्वरोरुस्तम्भकुष्ठिनः। विसर्पविद्रधिप्लीहशिरःकण्ठाक्षिरोगिणः॥ स्थूलांश्च लंघयेन्नित्यं शिशिरे त्वपरानपि।' (सु. अ १४) यहाँ शिशिर से हेमन्त काल का ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि हेमन्त और शिशिर दोनों ऋतुयें समान रूप से मानी जाती हैं।

**अदिग्धविद्धमक्लिष्टं[1][2] वयःस्थं सात्म्यचारिणाम्[3]।**
**मृगमत्स्यविहङ्गानां मांसं बृंहणमुच्यते॥ २५॥**

बृंहण द्रव्य — सात्म्य देश में चलने-फिरने वाले मृग (पशु), मछली और पक्षियों का विषैलेशस्त्र से नहीं बेधा हुआ, रोग रहित और युवावस्था का मांस बृंहण कहा जाता है॥ २५॥

**विमर्श**—बृंहण का अर्थ बढ़ाना होना है 'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्' के अनुसार यदि शरीर में मांस की वृद्धि करनी हो अथवा मांसादि, धातुओं की वृद्धि करनी हो तो मांस का उपयोग करना चाहिये। क्योंकि शरीर के मांस से और पशु-पक्षियों के मांस का सामान्य है कहा भी है—'नहि मांससमं किञ्चिदन्यद्देहबृहत्त्वकृत्॥' (अ. हृ. सू. अ. १४)।

**क्षीणाः क्षताः कृशा वृद्धा दुर्बला नित्यमध्वगाः।**
**स्त्रीमद्यनित्या ग्रीष्मे च बृंहणीया नराः स्मृताः॥ २६॥**

बृंहण के योग्य पुरुष — जो पुरुष क्षीण, क्षत, कृश, वृद्ध, दुर्बल, नित्य रास्ता चलने वाले सर्वदा मैथुन करने वाले, नित्य मद्य पान करने वाले हैं उनको सदा और ग्रीष्म ऋतु में सभी को बृंहण कराना चाहिये॥ २६॥

**विमर्श**—यहाँ सामान्यतः बृंहण करने योग्य पुरुषों का वर्णन किया गया है पर ग्रीष्म ऋतु में सामान्यतः सभी स्वस्थ पुरुषों के लिये बृंहण करना आवश्यक होता है। क्योंकि स्वाभाविक रूप से उस समय बल का ह्रास होता है और काल भी आदानकाल रहता है—'जैसा कि वाग्भट में बताया गया है—'बृंहयेद्व्याधिभैषज्यमद्यस्त्रीशोककर्शितान्। भाराध्वोरःक्षतक्षीण-रूक्षदुर्बलवातलान्॥ गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धान् ग्रीष्मेऽपरानपि।' (सू० अ० १४)

**शोषार्शोग्रहणीदोषैर्व्याधिभिः कर्शिताश्च ये।**
**तेषां क्रव्यादमांसानां बृंहणा लघवो रसाः॥ २७॥**

मांसरस द्वारा बृंहण करने योग्य पुरुष — जो व्यक्ति शोष, अर्श, ग्रहणी रोग से या अन्य किसी भी रोग से कृश हो गये हों उन्हें कच्चे मांस खानेवाले पशु-पक्षियों के लघु मांसरस से बृंहण कराना चाहिये॥ २७॥

**विमर्श**—शोष में मांस का प्रयोग अधिक किया जाता है इसी प्रकार जो व्यक्ति अधिक दुर्बल हो गये होते हैं उन्हें मांस या मांसरस ही पुष्ट करता है। यथा—'मांसमेवाश्नतः शोषे माध्वीकं पिबतोऽपि च। अविधारितवेगस्य यक्ष्मा न लभतेऽन्तरम्॥ शुष्यतां क्षीणमांसानां कल्पितानि विधानवित्। दद्यान्मांसादमांसानि बृंहणानि विशेषतः॥' (च० चि० अ० ८)

---

१. 'अदिग्धविद्धं विषाक्तशस्त्राविद्धम्' चक्रः।

२. अक्लिष्टं रोगानुपहतप्राणिमांसम्।

३. 'सात्म्ये देशे चरन्तीति सात्म्यचारिणः, तेषाम्' चक्रः।

**स्नानमुत्सादनं स्वप्नो मधुराः स्नेहबस्तयः।**
**शर्कराक्षीरसर्पींषि सर्वेषां विद्धि बृंहणम् ॥ २८ ॥**

सभी व्यक्तियों के लिये बृंहण द्रव्य — स्नान, उबटन लगाना, निद्रा, मधुर द्रव्यों का सेवन, अनुवासन बस्ति, चीनी, दूध, घृत ये सामान्यतः सभी प्रकार के व्यक्तियों के लिये बृंहण होते हैं ॥ २८ ॥

**कटुतिक्तकषायाणां सेवनं स्त्रीष्वसंयमः।**
**खलिपिण्याकतक्राणां मध्वादीनां च रूक्षणम् ॥ २९ ॥**

रूक्षण द्रव्य — कटु, तिक्त, कषाय रसवाले द्रव्यों का सेवन, मैथुन में संयम का न रखना-सरसों की खली, तिल की खली, मट्ठा और मधु आदि द्रव्यों का सेवन शरीर को रूक्ष बनाता है ॥

**अभिष्यण्णा महादोषा मर्मस्था व्याधयश्च ये। ऊरुस्तम्भप्रभृतयो रूक्षणीया निदर्शिताः ॥**

रूक्षण करने योग्य रोग — अभिष्यन्दवाले, बहुत दोषयुक्त और मर्मस्थान में उत्पन्न हुए व्याधियाँ, ऊरुस्तम्भ आदि रोगों में रूक्षता की जाती है ॥ ३० ॥

**स्नेहाः स्नेहयितव्याश्च स्वेदाः स्वेद्याश्च ये नराः।**
**स्नेहाध्याये मयोक्तास्ते स्वेदाख्ये च सविस्तरम् ॥ ३१ ॥**

स्नेह और स्नेहन करने योग्य व्यक्ति, स्वेद और स्वेदन करने योग्य पुरुष का वर्णन — विस्तारपूर्वक क्रमशः सूत्र स्थान के तेरहवें स्नेहाध्याय और चौदहवें स्वेदाध्याय में मेरे द्वारा ( आचार्य चरक ) कहा गया है ॥ ३१ ॥

**द्रवं तन्वसरं यावच्छीतीकरणमौषधम्।**
**स्वादु तिक्तं कषायं च स्तम्भनं सर्वमेव तत् ॥ ३२ ॥**

स्तम्भन — जितने द्रव्य द्रव, तनु, असर ( स्थिर ) और शरीर में शीतलता उत्पन्न करनेवाले हैं और रस में स्वादु, तिक्त, कषाय हैं वे सभी द्रव्य स्तम्भन हैं ॥ ३२ ॥

**पित्तक्षाराग्निदग्धा ये वम्यतीसारपीडिताः।**
**विषस्वेदातियोगार्ताः स्तम्भनीया[2] निदर्शिताः ॥ ३३ ॥**

स्तम्भनीय पुरुष — जो व्यक्ति पित्त प्रकृति का हो, क्षार अग्नि से जला हो, वमन, अतिसार से पीड़ित हो, विष और स्वेद के अधिक निकलने से कष्ट पा रहा हो, इस प्रकार के व्यक्ति स्तम्भन करने योग्य होते हैं ॥ ३३ ॥

**ॐ वातमूत्रपुरीषाणां विसर्गे गात्रलाघवे।**
**हृदयोद्गारकण्ठास्यशुद्धौ तन्द्राक्लमे गते ॥ ३४ ॥**
**स्वेदे जाते रुचौ चैव क्षुत्पिपासासहोदये।**
**कृतं लङ्घनमादेश्यं निर्व्यथे चान्तरात्मनि ॥ ३५ ॥**

सम्यक् लंघन के लक्षण — अपान वायु, मूत्र तथा मल का त्याग उचित रूप से होता हो, शरीर में लघुता का अनुभव होता हो, हृदय, उद्गार, कंठ और मुख शुद्ध हों, तन्द्रा और क्लम नष्ट हो चुके हों, स्वेद उत्पन्न होने या भोजन में रुचि हो, भूख और प्यास एक साथ लगी हो, आत्मा में किसी भी प्रकार का कष्ट न हो तो लंघन कार्य उचित रूप में हुआ है यह समझना चाहिये ॥ ३४-३५ ॥

---

१. 'खलिः निःस्नेहसर्षपखलिः, पिण्याको निःस्नेहतिलखलिः' गङ्गाधरः।

२. 'स्तम्भनीया निदर्शिताः' यो.; 'स्तम्भनीयास्तथाऽपरे' ग.।

**विमर्श**—चक्रपाणि ने भूख-प्यास का असह्य रूप में उदय होना अर्थात् भूख-प्यास के वेग को न सह सकना यह समुचित रूप में हुये लंघन का लक्षण बताया है। अन्य टीकाकार एक साथ भूख, प्यास का लगना यह लक्षण बताये हैं। वाग्भट ने एक साथ भूख और प्यास का लगना बताया है यथा—'विमलेन्द्रियता सर्गो मलानां लाघवं रुचिः। क्षुत्तृट्सहोदयः शुद्धहृदयोद्गार-कण्ठता ॥ व्याधिमार्दवमुत्साहस्तन्द्रानाशश्च लङ्घिते ॥' (अ० सू० अ० १४)। यहाँ तृट् के आगे 'महोदय' यह पढ़ा गया है। सुश्रुत ने इसके विपरीत कहा है यथा—'सृष्टमारुतविण्मूत्रं क्षुत्पिपासासहं लघुम्। प्रसन्नात्मेन्द्रियं क्षामं नरं विद्यात् सुलङ्घितम् ॥' (सु० उ० अ० ३९)। इस सुश्रुत के बचन से 'क्षुत्पिपासासहम्' अर्थात् भूख-प्यास, का असह्य रूप में लगना यह बताया गया है। इन आचार्यों के मत को देखते हुये भूख-प्यास का एक साथ इतने वेग से लगना कि जिसे रोगी सहन न कर सके, यह लंघन का लक्षण होना चाहिये। उपर्युक्त विचार शिवदाससेन-सम्मत है।

**॥ पर्वभेदोऽङ्गमर्दश्च कासः शोषो मुखस्य च। क्षुत्प्रणाशोऽरुचिस्तृष्णा दौर्बल्यं श्रोत्रनेत्रयोः ॥ मनसः संभ्रमोऽभीक्ष्णमूर्ध्ववातस्तमो हृदि। देहाग्निबलनाशश्च लङ्घनेऽतिकृते भवेत् ॥३७॥**

अतिलंघन के लक्षण — यदि मात्रा से अधिक लंघन हो जाय तो गांठों में दर्द, अंगमर्द, कास, मुख, का सूखना, भूख का नाश, भोजन में अरुचि, प्यास की अधिकता, श्रोत्र और नेत्र में दुर्बलता, मन में भ्रम अर्थात् चित्त का स्थिर न होना, बार-बार ऊर्ध्व वात का होना, हृदय में अंधकार का होना, देह और अग्नि के बल का नाश हो जाना। ये लक्षण होते हैं ॥ ३६-३७ ॥

**विमर्श**—लंघन मात्रा से ही कराया जाता है यदि वह वैद्य की उपेक्षा या अज्ञानता से अधिक मात्रा में हो जाय तो उपर्युक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं। सुश्रुत ने लंघन के अधिक हो जाने पर अग्रांकित लक्षण बताया है, यथा—'रसक्षयस्तृषाशोषतन्द्रानिद्राभ्रमक्लमाः। उपद्रवाश्च श्वासाद्याः सम्भवन्त्य-निलङ्घनात् ॥' (सु. उ. अ. ३९) तथा वृद्ध वाग्भट ने—'अतिकार्श्यं भ्रमः कासस्तृष्णाधिक्यमरोचकः। स्नेहाग्निनिद्रादृक्श्रोत्रशुक्रौजः क्षुत्स्वरक्षयः ॥ वस्तिहृन्मूर्धजङ्घोरुत्रिकपार्श्वरुजा ज्वरः। प्रलापोर्ध्वानि-लग्लानिच्छर्दिपर्वास्थिभेदनम्॥ वर्चोमूत्रग्रहाद्याश्च जायन्तेऽतिविलङ्घनात्।' (अष्टा. सं. सू. अ. २४)। उपर्युक्त श्लोक में अतिलंघन के लक्षण के प्रकरण में जो 'ऊर्ध्ववात' शब्द आया है उस पर शिवदास-सेन ने अपना विचार प्रस्तुत किया है। ऊर्ध्ववात से ऊर्ध्ववात (Eructation) नामक रोग न लेकर उन्होंने हिक्का, श्वास, कर्णस्वन, जृम्भा इत्यादि रोग लिया है। तर्क में उपस्थित किया है कि ऊर्ध्व वात तो कफ के अवरोध के कारण से होता है, यथा—'अधः प्रतिहतो वायुः श्लेष्मणा कुपितेन च। करोति नित्यमुद्गारमूर्ध्ववातः स उच्यते ॥' (आ. दर्पण) और प्रकृत-विषय लंघन में तो कफ का क्षय होता है। अतएव कफ निरोधजन्य ऊर्ध्ववात का यहाँ प्रश्न ही नहीं उठता है। निष्कर्ष यह है कि ऊर्ध्ववात से यहाँ श्वास, कास इत्यादि रोग लेना चाहिये तथा उसका अर्थ इस प्रकार करना चाहिये—'ऊर्ध्वकाये वात ऊर्ध्ववातः हिक्काश्वासकर्णस्वनजृम्भादयः।'

**॥ बलं पुष्ट्युपलम्भश्च कार्श्यदोषविवर्जनम्[1]। लक्षणं बृंहिते, स्थौल्यमति चात्यर्थबृंहिते ॥३८॥**

उचित बृंहण के लक्षण — यदि बृंहण क्रिया मात्रा से की जाय तो शरीर में बल की वृद्धि और धातुओं की पुष्टि होती है और कृशता के दोष छूट जाते हैं। यदि बृंहण अधिक मात्रा में किया जाता है तो शरीर में स्थूलता उत्पन्न हो जाती है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जब कृश, दुर्बल व्यक्तियों में बृंहण क्रिया का प्रयोग किया जाता है

---

१. 'कार्श्यदोषविवर्जनमिति कार्श्ये ये दोषाः शीतोष्णासहत्वादयः, तेषां वर्जनम्' चक्रः।

तो शरीर में बल की वृद्धि, धातुओं की पुष्टि, कृशता तथा शरीर के कृश होने पर उसमें जो दोष उत्पन्न होते है उन सभी का नाश हो जाना, उचित बृंहण का लक्षण है।

**कृतातिकृतलिङ्गं[1] यल्लङ्घिते तद्धि रूक्षिते। स्तम्भितः स्याद्बले लब्धे यथोक्तैश्चामयैर्जितैः॥**

रूक्षण तथा स्तम्भन कर्म के लक्षण — लंघन के कृत और अतिकृत में जो लक्षण उत्पन्न होते है वे सभी लक्षण रूक्षण क्रिया के उचित रूप से करने पर और अधिक मात्रा में करने पर होते हैं। स्तम्भन क्रिया का जिन रोगों में करने का विधान है यदि उन रोगों का क्षय हो जाय और शरीर में बल की प्राप्ति हो जाय तो स्तम्भन क्रिया उचित रूप में की गई है ऐसा समझना चाहिए॥ ३९॥

**श्यावता स्तब्धगात्रत्वमुद्वेगो हनुसंग्रहः। हृद्वर्चोनिग्रहश्च स्यादतिस्तम्भितलक्षणम्॥४०॥**

स्तम्भन के अतियोग का लक्षण — स्तम्भन क्रिया यदि अधिक मात्रा में हो जाय तो शरीर में श्यावता, जकडाहट, मन में उद्वेग, हनुस्तम्भ, हृदय की गतियों में रुकावट, मल की रुकावट होना ये लक्षण होते हैं॥ ४०॥

**ॐ लक्षणं चाकृतानां स्यात् षण्णामेषां समासतः।**
**तदौषधानां[2] व्याधीनामशमो वृद्धिरेव च॥ ४१॥**

सामान्य रूप से अयोग के लक्षण — इन ऊपर बताये हुये लंघन, बृंहण, रूक्षण, स्नेहन, स्वेदन, स्तम्भन के अयोग के लक्षण संक्षेप में ये हैं—उन-उन लंघन आदि औषधों से साध्य रोगों की शान्ति न होना और उसकी वृद्धि हो जाना॥ ४१॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि ऊपर बताये हुये लंघन आदि ६ क्रियाओं द्वारा रोगों की शान्ति की जाती है। यदि इन ६ क्रियाओं के प्रयोग करने पर इन रोगों की शान्ति न हो और उन रोगों की वृद्धि हो जाय तो यह समझना चाहिये कि ये क्रियायें उचित रूप में नहीं हुई हैं।

**इति षट् सर्वरोगाणां प्रोक्ताः सम्यगुपक्रमाः।**
**साध्यानां साधने सिद्धा मात्राकालानुरोधिनः॥ ४२॥**

षड्विध चिकित्सा — इस प्रकार यह ६ लंघन आदि सभी रोगों की उचित चिकित्सा बताई गई है जिनका प्रयोग मात्रा तथा काल के अनुसार किया जाय तो साध्य रोगों की चिकित्सा में ये प्रयोग सिद्ध होते हैं॥ ४२॥

**भवति चात्र—**

**ॐ दोषाणां बहुसंसर्गात् संकीर्यन्तेह्युपक्रमाः[3]।**
**षट्त्वं तु नातिवर्तन्ते त्रित्वं वातादयो यथा॥ ४३॥**

उपसंहार — दोषों के संसर्ग अनेक प्रकार के होते हैं इसलिये चिकित्सा भी मिश्रित रूप में अनेक होती है। पर वह चिकित्सा उन ६ क्रियाओं का अतिक्रमण नहीं करती है अर्थात् चिकित्सा के अनेक भेद होते हुये भी इन ६ के अन्दर ही सबका समावेश हो जाता है, जिस प्रकार कि वातादि दोष के संसर्ग-विकल्प ६३ या तर, तम के भेद से असंख्य होते हैं फिर भी वे वात पित्त कफ इन तीन संख्या का अतिक्रमण नहीं कर पाते हैं॥ ४३॥

---

१. 'कृताकृतस्य लिङ्गम्' इति पा.। २. 'तदौषधानां लङ्घनादिसाध्यानाम्' चक्रः।

३. 'दोषाणां यस्मात् संसर्गा बहवस्तस्मात्तत्साधनार्थमुपक्रमा अपि संकीर्यन्ते मिश्रतां यान्ति; यथा–क्वचिल्लङ्घनस्वेदे, क्वचिद्बृंहणस्वेदने, एवमादि; षट्त्वं तु नातिवर्तन्त इति संसृष्टा अपि लङ्घनादिस्वरूपं न जहति, लङ्घनादयो मधुसर्पिःसंयोगवन्न प्रकृतिगुणानपेक्षिकार्यान्तरमारभन्त इति भावः' चक्रः।

**विमर्श**—इस अध्याय में वर्णित ६ प्रकार की चिकित्सा ( उपक्रम ) का गुण, द्रव्य तथा व्याधि की दृष्टि से एकत्र संग्रह किया जा रहा है—

| | लङ्घन ( Reducing therapy ) | बृंहण ( Roborant therapy ) | रूक्षण ( Drying therapy ) | स्नेहन ( Oleation therapy ) | स्वेदन ( Sudation therapy ) | स्तम्भन ( Astringent therapy ) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ गुरु गुण | | + | | + | + | |
| २ लघु " | + | | + | | | + |
| ३ शीत " | | + | | + | | + |
| ४ उष्ण " | + | | + | | + | |
| ५ स्निग्ध " | | + | | + | + | |
| ६ रूक्ष " | + | | + | | + | + |
| ७ मन्द " | | + | | + | | + |
| ८ तीक्ष्ण " | + | | + | | + | |
| ९ स्थिर " | | + | + | | + | + |
| १० सर " | + | | | + | + | |
| ११ मृदु " | | + | | + | | + |
| १२ कठिन " | + | | + | | | |
| १३ विशद " | + | | + | | | |
| १४ पिच्छिल " | | + | | + | | |
| १५ श्लक्ष्ण " | | + | | | | + |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १६ खर ” | + | | + | | | |
| १७ सूक्ष्म ” | + | | | + | + | + |
| १८ स्थूल ” | | + | | | | |
| १९ सान्द्र ” | | + | | | | |
| २० द्रव ” | | | | + | + | + |
| उदाहरणार्थ द्रव्य | दशविध लंघन, वमन, विरेचन, निरूहवस्ति, शिरोविरेचन, पाचन, उपवास, पिपासा, व्यायाम, आतप ( धूप ), मारुत (हवा) इत्यादि | मांस, क्षीर, घृत, शर्करा, मधुर रस, स्नेहवस्ति, स्नान, उबटन, निद्रा इत्यादि | तक्र, मधु, खली, कटु-तिक्त-कषाय रस, अतिमैथुन इत्यादि | घृत, तैल, वसा, मज्जा इत्यादि | त्रयोदश ( १३ ), अग्निस्वेद, दशविध ( १० ), निरग्निस्वेद इत्यादि | मधुर, तिक्त, कषाय रस, शीतवीर्य इत्यादि |
| प्रयोगार्थ व्याधियाँ ( उदाहरणस्वरूप ) | प्रभूत दोष, ज्वर, छर्दि, अरुचि, हृल्लास, अतिसार, विसूचिका, अलसक, विबन्ध, हृद्रोग इत्यादि | क्षीण, क्षत, शोष, अर्श, ग्रहणी, कृश, दुर्बल इत्यादि | ऊरुस्तम्भ, अभिष्यन्द, मर्मस्थ व्याधि इत्यादि | वातव्याधि, स्वेदयोग्य, संशोधन-योग्य रोगी इत्यादि | श्वास, कास, हिक्का, शूल, अर्दित, पक्षवध, गृध्रसी, कोष्ठानाह, मूत्रकृच्छ्र इत्यादि | अतिसार, छर्दि, अग्निदग्ध, स्वेदाति-योग इत्यादि |

+ यह निशान इस तथ्य का द्योतक है कि यह चिह्नित गुण उस लङ्घनादि चिकित्सा में पाये जाते हैं।

तत्र श्लोकः—

**इत्यस्मिंल्लङ्घनाध्याये व्याख्याताः षडुपक्रमाः। यथाप्रश्नं भगवता चिकित्सा यैः प्रवर्तते ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने योजनाचतुष्के**
**लङ्घनबृंहणीयो नाम द्वाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २२ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस 'लङ्घनबृंहणीय' अध्याय में आचार्य आत्रेय पुनर्वसु ने प्रश्नों के अनुसार उन छः उपक्रमों की व्याख्या की है जिनके द्वारा चिकित्सा की प्रवृत्ति होती है ॥ ४४ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तंत्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में योजनाचतुष्क-विषयक लङ्घनबृंहणीय नामक बाइसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २२ ॥

# अथ त्रयोविंशतितमोऽध्यायः

**अथातः संतर्पणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इन ६ उपक्रमों के बाद संतर्पणीय अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**संतर्पयति यः स्निग्धैर्मधुरैर्गुरुपिच्छिलैः। नवान्नैर्नवमद्यैश्च मांसैश्चानूपवारिजैः ॥ ३ ॥**
**गोरसैर्गौडिकैश्चान्नैः[1] पैष्टिकैश्चातिमात्रशः। चेष्टाद्वेषी दिवास्वप्नशय्यासनसुखे रतः ॥ ४ ॥**
**रोगास्तस्योपजायन्ते संतर्पणनिमित्तजाः।**

## ( १ ) सन्तर्पण-प्रकरण

संतर्पण से होने वाले रोगों के कारण — जो व्यक्ति स्निग्ध, मधुर, गुरु, पिच्छिल, नूतन अन्न, नूतन मदिरा, आनूप और जलीयमांस, गोरस ( दुग्ध-घृत ), गौडिक ( गुड़ से बने हुए भक्ष्य पदार्थ जैसे पूआ आदि ) और पिष्ट ( चावल आदि का आटा ) द्वारा निर्मित भोज्य पदार्थों से अपने को अधिक मात्रा में तृप्त करता है और चेष्टा ( शारीरिक चेष्टा ) से द्वेष रखता है अर्थात् शारीरिक श्रम नहीं करता है। दिवाशयन, शय्या या आसन पर सुखपूर्वक लेटे या बैठे रहता है तो उस व्यक्ति के शरीर में संतर्पण के कारण अधोलिखित रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ३-४ ॥

**विमर्श**—इन स्निग्ध वस्तुओं के सेवन करने के बाद यदि मनुष्य श्रम नहीं करता है तो गुरु भोजन और विश्राम के कारण शरीर में कफ की वृद्धि हो जाती है और कफ के द्वारा धातुवह स्रोतों का मुख अवरुद्ध हो जाता है जिससे निम्न रोगों की उत्पत्ति होती है।

**[2]प्रमेहपिडकाकोठकण्डूपाण्ड्वामयज्वराः ॥ ५ ॥**
**कुष्ठान्यामप्रदोषाश्च मूत्रकृच्छ्रमरोचकः। तन्द्रा क्लैब्यमतिस्थौल्यमालस्यं गुरुगात्रता ॥ ६ ॥**
**इन्द्रियस्रोतसां लेपो बुद्धेर्मोहः प्रमीलकः[3]। शोफाश्चैवंविधाश्चान्ये शीघ्रमप्रतिकुर्वतः ॥ ७ ॥**

१. 'चान्यैः' यो.। २. 'प्रमेहकण्डूपिडकाकोठपाण्ड्वामयज्वराः' इति पा.।
३. 'प्रमीलकः सततं प्रध्यानम्' चक्रः।

संतर्पणजन्य रोग — प्रमेह, पिडका, कोठ ( चकत्ता ), कण्डू, पाण्डुरोग, ज्वर, कुष्ठ, आमदोष, मूत्रकृच्छ्र, भोजन में अरुचि, तन्द्रा, नपुंसकता, अतिस्थूलता, आलस्य, गुरुगात्रता, इन्द्रियों और स्रोतों में कफ का लिप्त हुआ प्रतीत होना, बुद्धि का व्यामोह ( बुद्धि का भ्रम ), प्रमीलक, ( सदा चिन्तित रहना ), शोथ, इसी प्रकार के अन्य रोग भी, यदि शरीर के अतितृप्त होने पर उत्पन्न विकारों की शीघ्र ही चिकित्सा न की जाय तो ये रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ५–७ ॥

**विमर्श**—आयुर्वेद दोषों के संचय-काल में ही चिकित्सा करने का उपदेश देता है। संतर्पण से बढ़ा हुआ कफ जो स्रोतों में एकत्र होता है उसका 'संचयेऽपहृता दोषाः' के अनुसार निर्हरण न किया गया तो फलस्वरूप ये रोग होते हैं। यदि सम्प्राप्ति काल में ही दोष का निर्हरण कर दिया जाता है तो ये रोग उत्पन्न ही नहीं होते हैं इसीलिए 'शीघ्रमप्रतिकुर्वतः' यह संकेत किया गया है।

*** शस्तमुल्लेखनं तत्र विरेको रक्तमोक्षणम्। व्यायामश्चोपवासश्च धूमाश्च स्वेदनानि च ॥८॥**
**सक्षौद्रश्चाभयाप्राशः प्रायो रूक्षान्नसेवनम्। चूर्णप्रदेहा ये चोक्ताः कण्डूकोठविनाशनाः॥९॥**

संतर्पणजन्य रोगों की सामान्य चिकित्सा — किसी भी प्रकार संतर्पण से उत्पन्न होने वाले रोगों में वमन, विरेचन, रक्तमोक्षण, व्यायाम, उपवास, धूमपान और स्वेदन कर्म करना उत्तम होता है। इसके अतिरिक्त मधु के साथ हर्रे के चूर्ण का सेवन, प्रायः रूक्ष अन्न का सेवन तथा 'आरग्वधीय अध्याय' में कण्डू-कोठनाशक बताये गये चूर्ण और प्रदेहों का प्रयोग करना उत्तम होता है ॥ ८–९ ॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने 'अभयाप्राश' से 'अगस्त्यहरीतकी का सेवन करना बताया है। पर सामान्यतः संतर्पण से होने वाले रोगों में हर्रे का प्रयोग अधिक उपयोगी होता है। यदि केवल हर्रे का ही प्रयोग किया जाय तो भी संतर्पण जन्य रोगों का नाश होता है। संतर्पण से विशेषकर स्थूलता होती है इसकी चिकित्सा वाग्भट ने निम्न रूप से बताई है—'कुलत्थचूर्णश्यामाकयवमुद्गमधूदकम्। मस्तुदण्डाहतारिष्टचिन्ताशोधनजागरम्॥ मधुना त्रिफलां लिह्याद् गुडूचीमभयां घनम्। रसाञ्जनस्य महतः पञ्चमूलस्य गुग्गुलोः॥ शिलाजतुप्रयोगश्च साग्निमन्थरसो हितः॥ विडङ्गं नागरं क्षारः काललोहरजो मधु। यवामलकचूर्णं च योगोऽतिस्थौल्यदोषजित्॥' ( सू. अ० १४ )।

***त्रिफलारग्वधं पाठां सप्तपर्णं सवत्सकम्। मुस्तं समदनं निम्बं जलेनोत्क्वथितं पिबेत्॥१०॥**
**तेन मेहादयो यान्ति नाशमभ्यस्यतो ध्रुवम्। मात्राकालप्रयुक्तेन संतर्पणसमुत्थिताः॥११॥**

त्रिफलादि क्वाथ — त्रिफला ( आँवला, हर्रे, बहेड़ा के छिलके ), अमलतास की गुद्दी, पाठा, छतिवन की छाल, कोरैया की छाल, खेत का मोथा, मदनफल, नीम की छाल, इन्हें जल में क्वाथ कर मात्रानुसार पीने से संतर्पण से उत्पन्न होने वाले प्रमेह आदि रोग निश्चित रूप से नष्ट हो जाते हैं। पर यह क्वाथ एक-दो दिन पीने से लाभ नहीं करता किन्तु निरंतर कुछ दिन अभ्यास करने से लाभकारी होता है ॥ १०–११ ॥

**मुस्तमारग्वधः पाठा त्रिफला देवदारु च। श्वदंष्ट्रा खदिरो निम्बो हरिद्रे त्वक्च वत्सकात्॥**
**रसमेषां यथादोषं प्रातः प्रातः पिबन्नरः। संतर्पणकृतैः सर्वैर्व्याधिभिः संप्रमुच्यते ॥ १३ ॥**
**एभिश्चोद्वर्तनोद्घर्षस्नानयोगोपयोजितैः। त्वग्दोषाः प्रशमं यान्ति तथा स्नेहोपसंहितैः ॥१४॥**

मुस्तादिक्वाथ — खेत का मोथा, अमलतास की गुद्दी, पाठा, त्रिफले का छिलका, देवदारु, गोखरू, खदिर, नीम की छाल, हल्दी, दारुहल्दी, कुरैया की छाल, इनका रस दोषों की मात्रा के अनुसार प्रतिदिन पीने से संतर्पणजन्य सभी व्याधियाँ शांत हो जाती हैं। और इन्हीं औषधों का उद्वर्तन, उद्घर्षण तथा इन्हीं औषधियों के क्वाथ में स्नेह द्रव्य मिलाकर स्नान करने से या

१. 'उद्वर्तनमभ्यङ्गपूर्वकम्, उद्घर्षस्त्वनभ्यङ्गपूर्वकः' चक्रः।

इन्हीं द्रव्यों से सिद्ध किये हुए घृत और तेल के प्रयोग से सभी प्रकार के त्वचा के दोष, जैसे कण्डू, कुष्ठ आदि, शान्त हो जाते हैं ॥ १२-१४ ॥

**कुष्ठं गोमेदको हिङ्गु क्रौञ्चास्थि त्र्यूषणं वचा। वृषकैले श्वदंष्ट्रा च खराह्वा चाश्मभेदकः ॥१५॥**
**तक्रेण दधिमण्डेन बदराम्लरसेन वा। मूत्रकृच्छ्रं प्रमेहं च पीतमेतद्व्यपोहति ॥ १६ ॥**

कुष्ठादिचूर्ण — कूठ, गोमेद मणि, हींग, क्रौंच नामक पक्षी की हड्डी, सोंठ, पीपर, मिर्च, वच मीठा, अडूसा की पत्ती, बड़ी इलायची, गोखरू, अजमोदा, पाषाणभेद इन द्रव्यों का सम भाग गृहीत कर कपड़छान चूर्ण खाकर अनुपान के रूप में मट्ठा या दही का पानी या खट्टी बेर का रस पीने से मूत्रकृच्छ्र और प्रमेह दूर हो जाते हैं ॥ १५-१६ ॥

**विमर्श**—इस योग में गोमेद मणि का समावेश किया गया है। यहाँ गोमेद की भस्म या पिष्टी सममात्रा में तथा अन्य औषधियों का कपड़छान चूर्ण डालना चाहिए। यह योग अष्टाङ्गसंग्रह सू. अ. २४ में भी आया है उसमें क्रिमि एवं स्थूलतानाशक भी इसे बताया है यथा—'मूत्रकृच्छ्रं क्रिमीन् मेहान् स्थूलतां च व्यपोहति।'

***तक्राभयाप्रयोगैश्च त्रिफलायास्तथैव च। अरिष्टानां प्रयोगैश्च यान्ति मेहादयः शमम्[1] ॥१७॥**

प्रमेह चिकित्सा — तक्र, हर्रा और त्रिफला के प्रयोग से तथा अरिष्टों के प्रयोग से प्रमेह आदि रोग शान्त हो जाते हैं ॥ १७ ॥

**त्र्यूषणं त्रिफला क्षौद्रं क्रिमिघ्नमजमोदकः। मन्थोऽयं सक्तवस्तैलं हितो लोहोदकाप्लुतः[2] ॥**

त्र्यूषणादिमन्थ — सोंठ, पीपर, मरिच, आँवला, हर्रा, बहेरा, वायविडङ्ग, अजमोदा, इनका कपड़छान चूर्ण, सब के समान जौ का सत्तू मिला, शहद और घी से युक्त कर, अगर के क्वाथ से घोलकर बनाया हुआ यह मन्थ संतर्पणजन्य सभी रोगों को शान्त करता है ॥ १७-१८ ॥

**व्योषं विडङ्गं शिग्रूणि त्रिफलां कटुरोहिणीम्। बृहत्यौ द्वे हरिद्रे द्वे पाठामतिविषां स्थिराम्॥**
**हिङ्गु केबुकमूलानि यवानीधान्यचित्रकान्। सौवर्चलमजाजीं च हपुषां चेति चूर्णयेत्॥२०॥**
**चूर्णतैलघृतक्षौद्रभागाः स्युर्मानतः समाः। सक्तूनां षोडशगुणो भागः संतर्पणं[3] पिबेत् ॥२१॥**
**प्रयोगादस्य शाम्यन्ति रोगाः संतर्पणोत्थिताः। प्रमेहा मूढवाताश्च कुष्ठान्यर्शांसि कामलाः ॥**
**प्लीहा पाण्ड्वामयः शोफो मूत्रकृच्छ्रमरोचकः। हृद्रोगो राजयक्ष्मा च कासः श्वासो गलग्रहः॥**
**क्रिमयो ग्रहणीदोषाः श्वैत्र्यं स्थौल्यमतीव च। नराणां दीप्यते चाग्निः स्मृतिर्बुद्धिश्च वर्धते॥**

व्योषाद्य सक्तु — सोंठ, पीपर, मरिच, वायविडंग, सहजन की छाल, आँवला, हर्रा, बहेरा, कटुकी, भटकटैया (रेंगनी), बनभंटा, हल्दी, दारुहल्दी, पाठा, अतीस, सरिवन, हींग, करेमू के साग का मूल (कर्मी का साग), अजवाइन, धनियाँ, चित्रक, सोंचर नमक, सफेद जीरा, हाऊबेर, इन सभी औषधों का समभाग-गृहीत कर कपड़छान चूर्ण बनाकर तैल, घृत, मधु, इन तीनों को अलग-अलग सभी चूर्ण के समान भाग में लेकर उसमें चूर्ण को मिला डाले और उसमें चूर्ण के १६ गुना जौ का सत्तू भी मिलाकर बना हुआ संतर्पणमन्थ पान करना चाहिये। इसके प्रयोग से संतर्पण जन्य प्रमेह (बीस प्रकार के), मूढवात (कुपित वात से उत्पन्न होनेवाले रोग), कुष्ठ (Skin-disease), अर्श, (Piles), कामला, (Jaundice), प्लीहावृद्धि (Splenomegaly), पाण्डुरोग (Anaemia), शोथ (Oedema), मूत्रकृच्छ्र, अरोचक, हृदय-रोग, राजयक्ष्मा (Pulmonary Tuberculosis), कास, श्वास, गलग्रह (कंठावरोध), कृमिरोग

---

१. 'क्षयम्' यो.।

२. 'लोहोदकाप्लुत इत्यगुरूदकाप्लुतः, उदककरणं च षडङ्गविधानेन' चक्रः।

३. 'सन्तर्पणमिति जलालोडितसक्तुरूपतया, तेन संतर्पणसंज्ञकस्याप्यपतर्पणरूपता ज्ञेया' चक्रः।

ग्रहणी रोग, श्वेत कुष्ठ ( Leucoderma ), अतिस्थूलता आदि रोग शान्त होते हैं और इसके सेवन से मनुष्यों की अग्नि प्रदीप्त होती है। स्मरणशक्ति और बुद्धि की वृद्धि होती है॥ १९–२४॥

**विमर्श**—यह संतर्पण से उत्पन्न रोगों में भोजन के रूप में प्रयुक्त किया जाता है, इसके बनाने की विधि यह है कि पहले हींग को घी में भून ले प्रत्येक औषधि का चूर्ण चवन्नी-चवन्नी भर ले ले। सभी चूर्ण का मान मिलकर ८ तोला होगा, आठ-आठ तोला तिल का तेल, घृत और मधु में इस चूर्ण को मिला दिया जाता है। पुनः इसमें १२८ तोला जौ का सत्तु मिलाकर रख ले और प्रतिदिन प्रातः-सायंकाल दस-दस तोले की मात्रा में जल में घोल कर पिये। यद्यपि यह औषध है परन्तु इसमें सत्तु की मात्रा अधिक है इसलिये इसकी मात्रा अन्न के समान ही होती है। इसका प्रयोग जल में घोल कर तर्पण के समान किया जाता है, इसलिये इसका नाम 'संतर्पण' रखा गया है किन्तु यह गुण में है अपतर्पण। इसीलिये संतर्पण से होने वाले प्रमेह आदि रोगों की शान्ति के लिये इसका प्रयोग किया जाता है।

**⊛ व्यायामनित्यो जीर्णाशी यवगोधूमभोजनः। संतर्पणकृतैर्दोषैः स्थौल्यं[1] मुक्त्वा विमुच्यते॥**

संतर्पणजन्य रोगों में आहार एवं विहार — नित्य व्यायाम करनेवाला, भोजन के पूर्ण पच जाने पर ही भोजन करने वाला, जौ, गेहूँ का भोजन करनेवाला पुरुष स्थूलता से छुटकारा पाकर संतर्पण से उत्पन्न दोषों से भी छूट जाता हैं॥ २५॥

**उक्तं संतर्पणोत्थानामपतर्पणमौषधम्। वक्ष्यन्ते सौषधाश्चोर्ध्वमपतर्पणजा गदाः॥ २६॥**

## ( २ ) अपतर्पण-प्रकरण

यहाँ तक संतर्पण से उत्पन्न होने वाले रोगों में अपतर्पण करने वाले औषधों का वर्णन किया गया है। अब यहाँ से आगे अपतर्पण से उत्पन्न होने वाले रोगों और उनमें प्रयुक्त होने वाले औषधों का वर्णन किया जायगा॥ २६॥

**⊛ देहाग्निबलवर्णौजःशुक्रमांसपरिक्षयः। ज्वरः कासानुबन्धश्च पार्श्वशूलमरोचकः॥ २७॥**
**श्रोत्रदौर्बल्यमुन्मादः प्रलापो हृदयव्यथा। विण्मूत्रसंग्रहः शूलं जङ्घोरुत्रिकसंश्रयम्॥ २८॥**
**पर्वास्थिसंधिभेदश्च ये चान्ये वातजा गदाः। ऊर्ध्ववातादयः[2] सर्वे जायन्ते तेऽपतर्पणात्॥**

अपतर्पण से होने वाले रोग — अपतर्पण होने से शरीर और अग्नि का बल एवं वर्ण, ओज, शुक्र और मांस का क्षय होना है कास से अनुबन्धित ज्वर, पार्श्वशूल, अरोचक, श्रोत्रेन्द्रिय की दुर्बलता, उन्माद, प्रलाप, हृदय के रोग, मल-मूत्र की रुकावट, जंघा, ऊरु तथा त्रिक प्रदेक में शूल, पर्व (गांठ), हड्डी और सन्धियों में चीरने के समान पीड़ा होती है। इसके अतिरिक्त अन्य ऊर्ध्ववात आदि सभी वातजन्य रोग उत्पन्न होते हैं॥ २७–२९॥

**विमर्श**—अपतर्पण का तात्पर्य शरीर का तृप्त न होना है। इससे शरीर में रूक्षता बढ़ जाती और स्नेहांश की कमी हो जाती है जिसके कारण ये उपर्युक्त रोग होते हैं। यहाँ श्रोत्रेन्द्रिय की दुर्बलता कहने का तात्पर्य चक्षु-इन्द्रिय की दुर्बलता से भी है क्योंकि लङ्घन के अधिक होने पर अर्थात् अपतर्पण होने पर 'दौर्बल्यं श्रोत्रनेत्रयोः' यह अध्याय २२ में कह आये हैं।

**⊛ तेषां संतर्पणं तज्ज्ञैः पुनराख्यातमौषधम्। यत्तदात्वे[3] समर्थं स्यादभ्यासे वा तदिष्यते॥**

---

१. 'गौल्यम्' यो.।

२. 'ऊर्ध्वं वातः श्वासादिर्यत्रोर्ध्वं वायुर्याति, किं वा तन्त्रान्तरोक्तो रोगविशेषः; यथा—'अधः प्रतिहतो वायुः श्लेष्मणा कुपितेन च। करोत्यनिशमुद्गारमूर्ध्ववातः स उच्यते॥' चक्रः।

३. 'यत्तदर्थे' ग.।

संतर्पण के दो भेद — वैद्य-समुदाय अपतर्पण से होने वाले रोगों में संतर्पण वाली औषधों का विधान बताया है। वह संतर्पण दो प्रकार का होता है—( १ ) तत्काल शरीर एवं धातुओं को तृप्त करने वाला। ( २ ) निरन्तर अभ्यास के द्वारा शरीर एवं धातुओं को तृप्त करने वाला॥३०॥

**⁂ सद्यः क्षीणो हि सद्यो वै तर्पणेनोपचीयते। नर्ते संतर्पणाभ्यासाच्चिरक्षीणस्तु पुष्यति॥**

और भी — जो व्यक्ति कारणान्तर से शीघ्र ही क्षीण होता है उसे संतर्पण का प्रयोग शीघ्र ही तृप्त कर पुष्ट बनाता है। शनैः शनैः धातुओं के क्षीण होने से अधिक दिनों में जो व्यक्ति क्षीण होता है तो संतर्पण जब तक कुछ दिन लगातार नहीं किया जाता है तो लाभ नहीं होता है॥ ३१॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जो व्यक्ति शोक, चिन्ता, आघात, साहस, अधिक रास्ता चलना आदि कारणों से शीघ्र ही क्षीण हो जाता है उसके लिये सद्यः संतर्पण करने वाली औषधियों का या विहार का प्रयोग किया जाय तो वह शीघ्र ही ठीक हो जाता है। परन्तु जो व्यक्ति अधिक दिनों से क्षीण हुआ है तो उसके अच्छे होने के लिये संतर्पण का प्रयोग कुछ दिन लगातार करना पड़ता है क्योंकि उसकी शारीरिक धातुयें शुष्क हो गई रहती हैं। अतएव अल्प दिन संतर्पण करने से लाभ नहीं हो पाता है। इसीलिये सद्यः संतर्पण और अभ्यास संतर्पण यह दो भेद संतर्पण के ऊपर बताये हैं।

**⁂ देहाग्निदोषभैषज्यमात्राकालानुवर्तिना। कार्यमत्वरमाणेन भेषजं चिरदुर्बले॥ ३२॥**

और भी — देह, अग्नि, दोष, औषध, मात्रा एवं काल का अनुसरण करने वाले वैद्य के लिये यह उचित है कि अधिक दिनों से दुर्बल ( क्षीण ) रोगियों में शीघ्रता न करते हुये औषधियों का प्रयोग करें॥ ३२॥

**⁂ हिता मांसरसास्तस्मै पयांसि च घृतानि च। स्नानानि बस्तयोऽभ्यङ्गास्तर्पणास्तर्पणाश्च[1] ये॥**

चिरक्षीण रोगियों की चिकित्सा — जो व्यक्ति बहुत दिनों से क्षीण हो गया है उसके लिये मांसरस, दूध, घृत, स्नान, स्नेहन-बस्ति का प्रयोग, अभ्यंग ( तैल-मर्दन ) और शरीर को तृप्त करने वाले जल में घोले हुये सत्तू के सेवन का अभ्यास करना हितकारी होता है॥ ३३॥

**⁂ ज्वरकासप्रसक्तानां कृशानां मूत्रकृच्छ्रिणाम्। तृष्यतामूर्ध्ववातानां वक्ष्यन्ते तर्पणा हिताः॥**
**⁂ शर्करापिप्पलीतैल[2]घृतक्षौद्रैः समांशकैः। सक्तुर्द्विगुणितो वृष्यस्तेषां मन्थः प्रशस्यते॥३५॥**

और भी — अपतर्पण के कारण उत्पन्न होने वाले ज्वर तथा कास से युक्त, कृश, मूत्रकृच्छ्र, तृष्णा और ऊर्ध्ववात से पीड़ित रोगियों के लिये हितकारी तर्पण का वर्णन किया जा रहा है। चीनी, पिप्पली, तैल, घृत, मधु इनको समान भाग में लेकर सबके द्विगुण जौ का सत्तू मिला, जल में घोलकर पीने से यह मन्थ वृष्य होता है। अर्थात् सभी धातुओं को बढ़ाता हुआ शुक्रवर्द्धक होता है॥ ३४-३५॥

**सक्तवो मदिरा क्षौद्रं शर्करा चेति तर्पणम्। पिबेन्मारुतविण्मूत्रकफपित्तानुलोमनम्॥३६॥**

और भी — जौ के सत्तू में समभाग चीनी मिला मधु और मदिरा में घोलकर पीने से वात, मल, मूत्र, कफ और पित्त का अनुलोमन होता है॥ ३६॥

**फाणितं सक्तवः सर्पिर्दधिमण्डोऽम्लकाञ्जिकम्। तर्पणं मूत्रकृच्छ्रघ्नमुदावर्तहरं पिबेत्॥३७॥**

और भी — अपतर्पण के कारण यदि मूत्रकृच्छ्र और उदावर्त रोग हो गया हो तो राब,

---

१. 'तर्पणास्तर्पणाश्चेति संतर्पणकारकमन्थादयः, तेनेह संज्ञामात्रेण ये तर्पणा अतर्पणकारका व्योषादयस्ते न ग्राह्याः' चक्रः।

२. 'पिप्पलीमूल' इति पा.।

सत्तू, घृत, दही का पानी, खट्टी कांजी एक में मिलाकर पीने से उनका नाश हो जाता है ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—यहाँ किसी भी द्रव्य की मात्रा निर्धारित नहीं की गई है परन्तु पूर्व की भांति सत्तू में समान भाग राब मिलाकर उसमें आलोडित करने योग्य घी, दही का पानी और कांजी मिलाना चाहिये। इन घृत आदि की मात्रा निश्चित समान भाग में होना आवश्यक नहीं है। दही का पानी, खट्टी कांजी ये जलीय द्रव्य हैं इसके द्वारा ही आलोडन संभव है। अतः इन दोनों की मात्रा अधिक होनी चाहिये।

*** मन्थः खर्जूरमृद्वीकावृक्षाम्लाम्लीकदाडिमैः।**
**परूषकैः सामलकैर्युक्तो मद्यविकारनुत् ॥ ३८ ॥**

और भी — खजूर, मुनक्का, वृक्षाम्ल, इमली, खट्टा अनारदाना, फालसा, आंवला इनके रस से घोला हुआ मन्थ मदिरा से उत्पन्न होने वाले सभी विकारों को नष्ट करने वाला होता है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—इस मन्थ को बनाने में यदि सभी वस्तु ताजी मिल सके तो उसी के रस में सत्तू का घोलना उत्तम होता है। अभाव में जल के साथ इन द्रव्यों को पीस कर निकाले गये गाढ़े स्वरस में सत्तू को घोलना चाहिये।

**स्वादुरम्लो जलकृतः सस्नेहो रूक्ष एव वा।**
**सद्यः संतर्पणो मन्थः स्थैर्यवर्णबलप्रदः ॥ ३९ ॥**

और भी — जो मन्थ मधुर या अम्ल रस के द्वारा या जल से बनाया गया हो वह चाहे स्नेह-युक्त हो अथवा स्नेहरहित हो फिर भी शीघ्र ही संतर्पण करने वाला होता है। और शरीर एवं धातुओं में स्थिरता, वर्ण और बल को देने वाला होता है ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—सत्तू को जल में घोल कर पी लेने से ही संतर्पण होता है, यदि मधुर आदि रस का संसर्ग उसमें हो तो उत्तम कार्य करने वाला होता है। जल में घोलने मात्र से ही सत्तू का नाम 'संतर्पण' होता है पर इसका प्रयोग नाना औषधियों के संयोग से अपतर्पण के लिये भी होता है किन्तु इसका नाम संतर्पण ही रहता है।

**तत्र श्लोकः—**

**संतर्पणोत्था ये रोगा रोगा ये चापतर्पणात्।**
**संतर्पणीये तेऽध्याये सौषधाः परिकीर्तिताः ॥ ४० ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने योजनाचतुष्के**
**संतर्पणीयो नाम त्रयोविंशतितमोऽध्यायः ॥ २३ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — संतर्पण से होने वाले रोग तथा अपतर्पण से होने वाले रोग और उनकी चिकित्सा इस संतर्पणीय अध्याय में कही गई है ॥ ४० ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में योजनाचतुष्क-विषयक 'संतर्पणीय' नामक तेईसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २३ ॥

# अथ चतुर्विंशतितमोऽध्यायः

**अथातो विधिशोणितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब संतर्पणीय अध्याय के बाद 'विधिशोणितीय' अध्याय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** के अनुसार वात दोष की तरह रक्त भी बहु-विकारकारी है। अतएव पूर्वोक्त अध्याय ( अ. २२ ) में वर्णित लंघनादि उपक्रमों का प्रयोग किस प्रकार करना चाहिये इसी तथ्य को विशेष रूप से स्पष्ट करने के लिए रक्त का प्रकरण उदाहरण स्वरूप प्रारम्भ किया गया है।

**❀ विधिना[1] शोणितं जातं शुद्धं भवति देहिनाम्। देशकालौकसात्म्यानां विधिर्यः संप्रकाशित[2]॥**

## ( १ ) रक्त तथा रक्त-रोग विमर्श

शुद्ध रक्त की प्रक्रिया — जिन मनुष्यों को देशसात्म्य, कालसात्म्य और ओक ( अभ्यास ) सात्म्य ज्ञात है ऐसे मनुष्यों के लिए आहार करने की जो विधि बताई गई है उस विधि से खाए हुए आहार रस से जो रक्त की उत्पत्ति होती है उसे 'शुद्ध रक्त' कहते हैं ॥ ३ ॥

**विमर्श**—रक्त की उत्पत्ति प्रधानतः दो प्रकार के तत्त्वों पर निर्भर है—बाह्य तत्त्व (Extrinsic Factor ) और आभ्यन्तर तत्त्व ( Intrinsic Factor )। बाह्य तत्त्व हमें आहार-द्रव्यों से प्राप्त होते हैं और आभ्यन्तर तत्त्व शरीर के भीतर ही प्राप्त होता है। यथा रक्त के घटक-लौह आदि तत्त्व जो आहार द्रव्यों से मिलते हैं वे बाह्य तत्त्व हैं और उनके समुचित सात्म्यीकरण के लिये आमाशय तथा यकृत् से प्राप्त रंजक पित्त तथा मज्जागत पदार्थ, आभ्यन्तर तत्त्व होते हैं। इसलिये आचार्य ने उपर्युक्त श्लोक में यह संकेत किया है कि विधिवत् अर्थात् आहार-विधि-विशेषायतन के विधान से प्रयुक्त आहार द्रव्य से जो रक्त शरीर में उत्पन्न होता है वह रक्त शुद्ध होता है। देश-सात्म्य, काल-सात्म्य तथा ओक-सात्म्य का आदेश इस तथ्य को और भी स्पष्ट कर देता है।

आधुनिक विज्ञान के अनुसार रक्त कणों की उत्पत्ति अस्थियों की लोहित-मज्जा ( Red Marrow ) से होती है। लोहित-मज्जा अस्थियों के सुषिर-संधान में ( Spongy Tissue ), विशेषकर कशेरुका, पर्शुका, उरःफलक और कपालास्थि में होती है। भ्रूण और शिशु की नलकास्थियों के विवर ( Medulary Cavity ) में भी लोहित-मज्जा होती है। शैशव के बाद इन विवरों में लोहित-मज्जा का स्थान पीत-मज्जा ( Yellow Marrow ) लेती है। साथ ही साथ रक्त की उत्पत्ति एवं विकास पर आमाशय तथा यकृत् का प्रभाव होता है। रक्त की उत्पत्ति के कारणभूत द्रव्य उक्त दो तत्त्व ( आभ्यन्तर तथा बाह्य तत्त्व ) हैं। बाह्य तत्त्व भोजन द्वारा शरीर में पहुँचता है तथा आभ्यन्तर तत्त्व शरीर में पहले से विद्यमान रहता है जिसकी बाह्य तत्त्व पर क्रिया होने से रक्त कणों की उत्पत्ति होती है। यह आभ्यन्तर तत्त्व आमाशय-कला में स्थित ब्रूनर की ग्रन्थियों तथा मुद्रिका-द्वार के समीप स्थित इसी प्रकार की ग्रन्थियों से निकलने वाला प्रभावी रस होता है। इस द्रव्य का यकृत् में संचय होता है। यकृत् और आमाशय का रक्तोत्पत्ति के साथ उक्त सम्बन्ध के कारण ही घातक पाण्डुरोग ( Pernicious Anaemia ) में

१. 'विधिनेति सम्यगाहाराचारविधिना' चक्रः।

२. 'संप्रकाशित इति तस्याशिर्नीयादौ' चक्रः। 'स प्रदर्शितः' यो.।

आजकल यकृत् तथा आमाशय के तत्त्व दिये जाते हैं। आयुर्वेद में भी रक्तपित्त में अति रक्तस्राव होने पर रक्त अथवा यकृत् के सेवन का आदेश इस तथ्य को पुष्ट करता है जैसा—'अतिनिःस्रुतरक्तो वा क्षौद्रयुक्तं पिबेदसृक्। यकृद् वा भक्षयेदाजमामं पित्तसमायुतम्' (सु. उ. त. अ. ४५)। इन उद्धरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि शुद्ध रक्त के निर्माण में बाह्य रूप (Extrinsic Factor) भी परमावश्यक है, जो भोजन द्रव्यों से प्राप्त होता है। उक्त श्लोक में आचार्य ने इसी तथ्य का संकेत किया है।

**तद्विशुद्धं हि रुधिरं बलवर्णसुखायुषा। युनक्ति प्राणिनं प्राणः शोणितं ह्यनुवर्तते॥ ४॥**

रक्त ही प्राण का आधार — इस प्रकार विधिपूर्वक निर्मित विशुद्ध रक्त प्राणियों को बल, वर्ण, सुख और उत्तम आयु से संयुक्त करता है। प्राणियों का प्राण रक्त का ही अनुसरण करता है॥

**विमर्श**—रक्त के कार्य का वर्णन करते हुये आयुर्वेद के संहिता-ग्रंथों में निम्न वाक्य और उपलब्ध होते हैं, जैसे—'रक्तं वर्णप्रसादं मांसपुष्टिं जीवयति च।' (सु. सू. १५)। 'तेषां (धातूनां) क्षयवृद्धी शोणितनिमित्ते।' (सु. सू. १४)। 'लोहितं प्रभवः शुद्धं तनोस्तेनैव च स्थितिः।' (अ. हृ. सू. २७)। 'धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः संजायतेऽनलः। पवनश्च परं कोपं याति ......।' (सु. सू. १४)। 'तदेभिरेव (वातपित्तश्लेष्मभिः) शोणितचतुर्थैः सम्भवस्थितिप्रलयेष्वप्यविरहितं शरीरं भवति।' (सु. सू. ३१)। 'देहस्य रुधिरं मूलं रुधिरेणैव धार्यते। तस्माद्यत्नेन संरक्ष्यं रक्तं जीव इति स्थितिः।' (सु. सू. १४) 'असृजः पित्तं............मलः)' (च. चि. १५)। शरीर की उत्पत्ति और स्थिति रक्त के ही अधीन है। विशुद्ध रुधिर ही शरीर के बल, वर्ण और सुखी जीवन का मूल है। रक्त के क्षय होने पर वातदोष अतिप्रकुपित हो जाता है और शरीर की धातुयें अतिक्षीण होने लगती हैं। प्राण रक्त का अनुसारी है अर्थात् रक्त की स्थिति के अनुसार ही पुरुष के जीवन की स्थिति निर्धारित होती है, अतएव यह भी कहा जाता है कि रक्त ही प्राण है। रक्त का मल, पित्त (यकृत्-पित्त) है। रक्त के द्वारा जहाँ धातुओं को प्रोटीन, कार्बोहाइड्रेट, स्नेह, खनिज, लवण तथा जल इन पोषक और शक्त्युत्पादक द्रव्यों की प्राप्ति होती है वहाँ शरीर की स्थिति के लिये अनिवार्य जीवनीय-तत्त्व भी उन्हें रक्त द्वारा ही मिलते हैं। रक्त ही अन्य शरीरावयवों के सदृश विविध अन्य ग्रन्थियों को भी मूल द्रव्य पहुँचाता है, जिससे वे विविध जीवनोपयोगी स्रावों को उत्पन्न करने में समर्थ होती हैं। रक्त उत्पन्न हुये इन स्रावों को समस्त शरीर में फैला देता है जहाँ वे अपनी प्रतिनियत क्रिया सम्पन्न करते हैं। लालाग्रन्थि, अग्न्याशय आदि बहिःस्रावी ग्रन्थियाँ भी रक्त द्वारा अपेक्षित द्रव्य की प्राप्ति के बाद ही स्रावों का निर्माण करती हैं। पाचक अङ्गों की यथोचित क्रिया करने के लिए रक्त का उन अवयवों में समुचित अभिसरण अनिवार्य होता है। रक्त ही अपने रक्त कणों के द्वारा धातुओं को ओषजन (Oxygen) पहुँचाता है। रक्त धातुपाकजन्य मलों (कार्बनिकाम्ल, यूरिया आदि) को मलोत्सर्जक अवयवों द्वारा बाहर निकालता है। रक्त पेशियों, ग्रन्थियों तथा अन्य अवयवों में उत्पन्न ऊष्मा को समस्त शरीर में व्यवस्थित कर देता है। रक्त के श्वेतकण जीवाणुओं और उनके विषों (Toxins) का ग्रास कर शरीर की विकारों से रक्षा करते हैं। रक्त की इन बहुमूल्य क्रियाओं को देखते हुए आयुर्वेद में जो रक्त को प्राण कहा है वह वह उचित ही प्रतीत होता है।

**प्रदुष्टबहुतीक्ष्णोष्णैर्मद्यैरन्यैश्च तद्विधैः। तथाऽतिलवणक्षारैरम्लैः कटुभिरेव च॥ ५॥**
**कुलत्थमाषनिष्पावतिलतैलनिषेवणैः। पिण्डालुमूलकादीनां हरितानां च सर्वशः॥ ६॥**
**जलजानूपबैलानां प्रसहानां च सेवनात्। दध्यम्लमस्तुसुक्तानां सुरासौवीरकस्य च॥ ७॥**

विदग्धानामुपक्लिन्नपूतीनां भक्षणेन च। भुक्त्वा दिवा प्रस्वपतां द्रवस्निग्धगुरूणि च ॥ ८ ॥
अत्यादानं[1] तथा क्रोधं भजतां चातपानलौ। छर्दिवेगप्रतीघातात् काले चानवसेचनात् ॥ ९ ॥
श्रमाभिघातसंतापैरजीर्णाध्यशनैस्तथा। शरत्कालस्वभावाच्च शोणितं संप्रदुष्यति ॥ १० ॥

रक्तदुष्टि के निदान — दूषित, मात्रा से अधिक, अतितीक्ष्ण, अतिउष्ण, मदिरा सेवन से, तथा इसी प्रकार के अन्य मादक द्रव्यों के सेवन से, अधिक नमक, अधिकक्षार, अधिक अम्लरस और अधिक मात्रा में कटु रस के सेवन से, कुल्थी, उड़द, सेम, तिल का तेल इनके सेवन से, पिण्डालु ( आलु ), मूली आदि के सेवन से, हरित वर्गों के द्रव्यों के सदा सेवन से जलज मांस, आनूपमांस, बिलेशयमांस, प्रसहमांस के सेवन से, दही, अम्ल ( कांजी ), दही का पानी, सत्तू, सुरा, सौवीर ( मद्य का भेद ) तथा विरुद्ध भोजन, सड़े-गले दुर्गन्धित आहार द्रव्यों के सेवन से, द्रव, स्निग्ध और गुरु आहार द्रव्यों का सेवन करने के बाद दिन में शयन से, मात्रा से अधिक भोजन से, अधिक क्रोध से, धूप और तेज हवा के अधिक सेवन से, वमन के वेग को रोकने से, समय पर ( शरद् ऋतु में ) स्वभावतः दूषित रक्त को न निकालने से, श्रम से, अभिघात के लगने से, शरीर एवं मन में अधिक संताप होने से, अजीर्णावस्था में भोजन करने से, अध्यशन से तथा स्वभाव से ही शरद् ऋतु में रक्त की दुष्टि होती है ॥ ५-१० ॥

**विमर्श**—यहाँ पिण्डालु से आलू का ग्रहण किया जाता है। हरितक से हरीवस्तु, जैसे—अदरक, सोआ, पालक, नींबू, पुदीना आदि का ग्रहण करना चाहिए, जिनका सर्वदा हरी अवस्था में प्रयोग होता है। विरुद्ध भोजन के संयोग, संस्कार, देश, काल, मात्रा, रस, वीर्य, विपाक आदि सभी प्रकार के विरुद्ध द्रव्यों का ग्रहण किया जाता है। अध्यशन से, भोजन के ऊपर ही शीघ्र ही भोजन करना लिया जाता है। अजीर्णभोजन और अध्यशन यह दोनों में यह भिन्नता है कि प्रातःकाल का खाया हुआ भोजन यदि द्वितीय भोजन काल तक न पचा हो और पुनः खा लिया जाय तो उसे 'अजीर्ण भोजन' कहते हैं। अध्यशन-एक बार अल्प मात्रा में या पूर्ण मात्रा में भोजन करने के बाद पुनः शीघ्र ही भोजन करना है, जैसा कि—'विद्यादध्यशनं भूयो भुक्तस्योपरि भोजनम्।' ( चि. अ. १५ )। कुछ लोग 'अजीर्णाध्यशन' इसे एकपद मानते हैं और अजीर्णावस्था में भोजन करने को 'अजीर्णध्यशन' कहते हैं, जैसा कि—'भुक्तं पूर्वान्नशेषे तु पुनरध्यशनं मतम्।' ( चि. अ. १५ )। पर अजीर्ण और अध्यशन इन दोनों को अलग-अलग मानना ही समुचित प्रतीत होता है। सुश्रुत ने अजीर्ण और अध्यशन को अलग-अलग माना है, यथा—'पित्तप्रकोपणैरेव चाभीक्ष्णं द्रवस्निग्धगुरुभिराहारैर्दिवास्वप्नक्रोधानलातपश्रमाभिघाताजीर्णविरुद्धाध्यशनादिभिर्विशेषैरसृक् प्रकोपमापद्यते।' ( सू. अ. २१ )। सुश्रुत ने यह भी स्पष्ट किया है कि जिन कारणों से पित्त कुपित होता है, उन्हीं कारणों से रक्त भी दूषित होता है क्योंकि रक्त को आग्नेय माना है और पित्त भी आग्नेय है। आग्नेयगुण होने से दोनों समान हैं। पित्त के दूषित होने के निम्न कारण हैं—'क्रोधशोकभयायासोपवासविदग्धमैथुनोपगमनकट्वम्ललवणतीक्ष्णोष्णलघुविदाहितिलतैलपिण्याककुलत्थसर्षपातसीहरितकशाकगोधामत्स्याजाविकमांसदधितक्रकूर्चिकामस्तुसौवीरकसुराविकाराम्लफलकट्वरप्रभृतिभिः पित्तं प्रकोपमापद्यते।' ( सु. सू. अ. २१ )

ततः शोणितजा रोगाः प्रजायन्ते पृथग्विधाः। मुखपाकोऽक्षिरोगश्च[2] पूतिघ्राणास्यगन्धिता ॥
गुल्मोपकुशवीसर्परक्तपित्तप्रमीलकाः। विद्रधी रक्तमेहश्च प्रदरो वातशोणितम् ॥ १२ ॥
वैवर्ण्यमग्निसादश्च[3] पिपासा गुरुगात्रता। संतापश्चातिदौर्बल्यमरुचिः शिरसश्च रुक् ॥ १३ ॥

---

१. 'अत्यादानं तृप्तिमतिक्रम्य भोजनम्' चक्रः। २. 'मुखनासाक्षिपाकश्च' ग.।
३. 'वैरस्य' ग.।

**विदाहश्चान्नपानस्य तिक्ताम्लोद्गिरणं क्लमः। क्रोधप्रचुरता बुद्धेः संमोहो लवणास्यता ॥१४॥
स्वेदः शरीरदौर्गन्ध्यं मदः कम्पः स्वरक्षयः। तन्द्रा निद्रातियोगश्च तमसश्चातिदर्शनम् ॥
कण्ड्वरुःकोठपिडकाकुष्ठचर्मदलादयः। विकाराः सर्व एवैते विज्ञेयाः शोणिताश्रयाः ॥ १६ ॥**

रक्तज रोग — अशुद्ध रक्त की यदि शुद्धि न की जाय तो उससे अनेक प्रकार के रक्तदुष्टिजन्य दोष होते हैं, जैसे—मुखपाक, नेत्र में लालिमा, नासिका और मुख से दुर्गन्ध का आना, रक्तजगुल्म, उपकुश, विसर्प, रक्तपित्त, प्रमीलक ( सर्वदा चिन्तित रहना ), विद्रधि, रक्तमेह, प्रदर, वातरक्त, वैवर्ण्य, अग्निमान्द्य, पिपासाधिक्य, शरीर का भारीपन, सन्ताप, अधिक दुर्बलता, भोजन में अरुचि, सिर में वेदना, भोजन में विदाह अर्थात् भोजन के बाद पाकावस्था में गले का जलना, तीती और खट्टी डकार का आना, क्लम ( बिना श्रम के थकावट ), क्रोध की अधिकता, बुद्धि का मोह ( बुद्धिभ्रम ), मुख का नमकीन होना, स्वेदाधिक्य, शरीर में दुर्गन्धि की अधिकता, मद, शरीर में कम्प, स्वरभेद, तन्द्रा, निद्राधिक्य, उठने या चलने के समय आँखों के सामने अन्धकार का होना, कण्डू, फुन्सियाँ, चकत्ता, पिडिकायें, कुष्ठ, चर्मदल आदि ये सभी रोग दूषित रक्त से उत्पन्न होते हैं अर्थात् इन रोगों का अधिष्ठान रक्त होता है ॥ १४-१६ ॥

**विमर्श**—रक्त दूष्य है, फिर भी जो रक्तज रोग का वर्णन मिलता है वह वृद्धवाग्भट के इस वचन से स्पष्ट है यथा—'रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः सम्भवन्ति ये। तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदग्धवत्' ॥ ( अ. सं. सू. अ. १ ) रक्तज रोगों के परिगणन में उपकुश रोग की गणना की गई है। यह रोग दन्तवेष्ट में होता है जैसा कि सुश्रुत ने बताया है—'वेष्टेषु दाहः पाकश्च तेभ्यो दन्ताश्चलन्ति च। आघट्टिताः प्रस्रवन्ति शोणितं मन्दवेदनाः॥ आध्मायन्ते स्रुते रक्ते मुखं पूति च जायते। यस्मिन्नुपकुशः स स्यात् पित्तरक्तकृतो गदः॥' ( सु. नि. अ. १६ )

**❀ शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैरुपक्रान्ताश्च ये गदाः।
सम्यक् साध्या न सिध्यन्ति रक्तजांस्तान्विभावयेत् ॥ १७ ॥**

अनुपशय के द्वारा रक्तज रोगों का निर्णय — शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष आदि वीर्य और गुण विशिष्ट औषधियों से चिकित्सा करने पर भी जो साध्य रोग अच्छे नहीं होते हैं उन्हें रक्तज रोग जानना चाहिए ॥ १७ ॥

**विमर्श**—'गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां परीक्षेत' यह सिद्धान्त है। यदि वातजन्य रोग होगा तो स्निग्ध-उष्ण द्रव्य उसमें उपशय ( लाभकर ) होगा, यदि पित्तजन्य रोग होगा तो स्निग्ध-शीत द्रव्य उसमें उपशय होगा, यदि कफजन्य रोग होगा तो रूक्ष-उष्ण द्रव्य उसमें उपशय होगा और परस्पर विरोधी तीनों प्रकार की चिकित्सा की गई पर उपशय ( लाभकर ) न हो कर अनुपशय ( अहितकर ) हुआ तो उसे रक्तज रोग माना जाता है। इस प्रकार रक्तज रोगों की परीक्षा अनुपशय द्वारा की जाती है। यदि रोग असाध्य हो और उसमें इन गुणों से युक्त औषध लाभ न करें तो उसे रक्तज नहीं मानना चाहिए, पर रोग साध्य होते हुए भी इन गुणों से युक्त औषध यदि लाभ न करे तो रक्तज रोग का निश्चय करना चाहिए।

**❀ कुर्याच्छोणितरोगेषु रक्तपित्तहरीं क्रियाम्। विरेकमुपवासं[1] च स्रावणं शोणितस्य च ॥१८॥**

रक्तज रोगों की चिकित्सा — विकृत रक्त से होने वाले रोगों में विकृति के अनुसार रक्तपित्त नाशक उपाय विरेचन, उपवास अथवा रक्त विस्रावण क्रिया द्वारा चिकित्सा करनी चाहिए ॥

**विमर्श**—रक्त एवं पित्त इन दोनों की प्रकृति एक समान मानी जाती है कहा भी है—'संयो-

१. 'विरेकमनुवासं च' ग.।

गाद्दूषणात्तु सामान्याद्गन्धवर्णयोः। रक्तस्य पित्तमाख्यातं रक्तपित्तं मनीषिभिः॥' (च. चि. अ. ४)। इसके अतिरिक्त रक्त का पित्तवर्ग में भी परिगणन किया गया है और रक्त का मल पित्त होता है इसीलिये रक्त के दूषित होने पर रक्तपित्त रोग की जो चिकित्सा होती है वह चिकित्सा दूषित रक्त में करने का आदेश है। विरेचन पित्त को नाश करने में सर्वश्रेष्ठ होता है और उपवास के द्वारा दूषित रक्त का पाचन होता है क्योंकि यह नियम है कि अन्न के अभाव में अग्नि दोष को ही पकाती है इसलिये उपवास करने का विधान है। रक्त के दूषित होने पर, 'एकतस्तु क्रिया सर्वा रक्तमोक्षणमेकतः' अर्थात् रक्त-दुष्टि की सारी चिकित्सा एक तरफ और केवल रक्तमोक्षण एक तरफ माना जाता है। तात्पर्य यह है कि दूषित रक्त में रक्तमोक्षण प्रधान चिकित्सा है इससे रक्त में जो दूषित भाग होता है वह निकल जाता है और रक्त में जो अम्लता होती है उससे सारे विकारों के होने की संभावना होती है, वह नष्ट हो जाती है जिससे रक्तज रोग स्वयं नष्ट हो जाते हैं जैसा कि—'रक्तं हि व्यम्लतां याति तच्च नास्ति न चास्त्यरुक्॥' बताया गया है।

**❀ बलदोषप्रमाणाद्वा विशुद्ध्या रुधिरस्य वा। रुधिरं स्रावयेज्जन्तोराश(म)यं प्रसमीक्ष्य वा॥**

रक्तमोक्षण में रक्त निकालने का प्रमाण — पुरुष के बल और दोष के अनुसार रक्त का मोक्षण करना चाहिये अथवा जब तक रक्त की शुद्धि न हो जाय तब तक रक्तमोक्षण करना चाहिये। अथवा दूषित रक्त के स्थान या दूषित रक्त से उत्पन्न होने वाले रोगों का विचार कर रक्त का मोक्षण करना चाहिये॥ १९॥

**विमर्श**—रक्त का मोक्षण पुरुष के बल के अनुसार किया जाता है अर्थात् बलवान् में एक प्रस्थ, मध्यम बल में आधा प्रस्थ और दुर्बल में एक कुडव या रक्तमोक्षण नहीं ही करना चाहिये जैसा कि—'अशुद्धौ बलिनोऽप्यस्रं न प्रस्थात् स्रावयेत् परम्'। (अ. हृ. सू. अ. २७)। इसी तरह अधिक दोष, मध्य दोष और अल्प दोष में यही क्रम लागू होता है। जब तक रक्त की शुद्धि न हो जाय तबतक रक्तमोक्षण करना चाहिये, इसका तात्पर्य यह है कि शिराव्यध करने पर सर्व-प्रथम अशुद्ध रक्त गिरना शुरू होता है जब शुद्ध रक्त आने लगता है तो वह जम जाता है और वह निकलता नहीं है, जैसा कि—'सम्यग् गत्वा यदा रक्तं स्वयमेवावतिष्ठते। शुद्धं तदा विजानीयात् सम्यग् विस्रावितञ्च तत्॥' (सु. सू. अ. १४)। जलौका से रक्तमोक्षण करने पर जबतक अशुद्ध रक्त रहता है तबतक वेदना नहीं होती है जब शुद्ध रक्त जलौका लेने लगती है तब वेदना होती है और तब रक्तमोक्षण करना बन्द कर देना चाहिये जैसा कि—'दंशे तोदकण्डूप्रादुर्भावैर्जानी-याच्छुद्धमियमादत्त इति शुद्धमाददानामपनयेत्॥' (सु. सू. अ. १३) आशय और आमय देखकर रक्तस्राव कराने का तात्पर्य यह है कि एकदेशीय विकृति होने पर श्रृंग, जलौका (जोंक), अलाबू के द्वारा तथा सर्वाङ्ग रक्त दुष्टि होने पर शिरामोक्ष के द्वारा रक्त निकालना चाहिये। आमय के अनुसार वातज में श्रृंग, पित्तज में जोंक, कफज में अलाबू के द्वारा रक्तमोक्षण कराया जाता है जैसा कि सुश्रुत में कहा है—'तत्र वातपित्तकफदुष्टशोणितं यथासंख्यं श्रृङ्ग जलौकालाबुभिरवसेचयेत्, स्निग्धशीतरूक्षत्वात् सर्वाणि सर्वैर्वा। ..................॥' (सु. सू. अ. १३)। यहाँ प्रस्थ से ५४ तो० लिया जाता है, यथा—'वमने च विरेके च तथा शोणितमोक्षणे। सार्धत्रयोदशपलं प्रस्थमाहुर्मनी-षिणः॥' (शार्ङ्गधर उ. अ. ३)।

**अरुणाभं भवेद्वाताद्विशदं फेनिलं तनु। पित्तात् पीतासितं रक्तं स्त्यायत्यौष्ण्याच्चिरेण च॥**
**ईषत्पाण्डु कफाद्दुष्टं पिच्छिलं तन्तुमद्घनम्। संसृष्टलिङ्गं संसर्गात्त्रिलिङ्गं सान्निपातिकम्॥**

वातादि दोष से दुष्ट रक्त के लक्षण — वायु से दुष्ट रक्त अरुण वर्ण, विशद, फेनयुक्त और

पतला होता है। पित्त से दुष्ट रक्त पीला, काला और उष्णता के कारण बाहर निकलने पर देर से जमता है। कफ से दुष्ट रक्त कुछ पाण्डु वर्ण, पिच्छिल, तन्तुयुक्त और गाढ़ा होता है। दो दोष के या तीन दोष से दूषित होने पर क्रमशः उन दोनों या तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त होता है ॥ २०-२१ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने वात से दूषित रक्त का काला, परुष, शीघ्र बहने वाला और वह जमने वाला होता है—इतना अधिक लक्षण बताया है। पित्त से दूषित रक्त को नीला, हरा, दुर्गन्धयुक्त, चींटी और मक्खियों के लिए अप्रिय तथा कफ से दूषित रक्त का वर्ण गेरु के पानी की तरह स्निग्ध, शीतल, बहल, चिरस्रावी, मांसपेशी के समान गाढ़ा—इतना लक्षण अधिक बताया है यथा—'तत्र, फेनिलमरुणं कृष्णं परुषं तनु शीघ्रगमस्कन्दि च वातेन दुष्टं; नीलं पीतं हरितं श्यावं विस्रमनिष्टं पिपीलिकामक्षिकाणामस्कन्दि च पित्तेन दुष्टं; गैरिकोदकप्रतीकाशं स्निग्धं शीतलं बहलं पिच्छिलं चिरस्रावि मांसपेशीप्रभं च श्लेष्मदुष्टम् ।' ( सु. सू. अ. १४ )

**※ तपनीयेन्द्रगोपाभं पद्मालक्तकसंनिभम् । गुञ्जाफलसवर्णं च विशुद्धं विद्धि शोणितम् ॥**

शुद्ध रक्त का लक्षण — तपनीय ( शुद्ध सुवर्ण ) और इन्द्रगोप ( बीरबहूटी ) की कान्ति की तरह तथा लाल कमल, अलक्तक ( महावर ) की तरह तथा रक्त वर्ण के गुंजाफल के समान रक्त शुद्ध माना जाता है ॥ २२ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने कहा है 'विशुद्धरक्तलिङ्गे नानावर्णता वातादिप्रकृतित्वान्मनुष्याणाम्'। अर्थात् विशुद्ध रक्त में नाना वर्णों की उत्पत्ति वातादि प्रकृतियों के अनुसार होती है। सुश्रुत ने भी कहा है—'इन्द्रगोपप्रतीकाशमसंहतमविवर्णं च प्रकृतिस्थं जानीयात् ॥' ( सु. सू. १४ )। शुद्ध रक्त का वर्ण लाल होता है परन्तु मनुष्यों की वातिक पैत्तिक, कफज प्रकृतियों के कारण सके वर्ण-भेद में कुछ अवान्तर भेद होता है। सुश्रुत के मतानुकूल समदोष प्रकृति वाले का रक्त-वर्ण वीरबहूटी की आभा के समान होता है। प्रकृत वचन के अनुसार कफ प्रकृति वाले पुरुषों के रक्त का वर्ण तपाये हुए सुवर्ण के समान, पित्तप्रकृति पुरुषों का रक्त लाल कमल के समान और लाक्षारस या आलता के समान होता है। आधुनिकमत से शरीर में अनुधावन करता हुआ रक्त जब फेफड़ों में आता है तो उससे प्रांगार द्विजारेय (Co २) निकल जाता है। यह वायु तापोत्पादक द्रव्यों के धातुपाक से शरीर में उत्पन्न एक मल है। साक तत्त्व, स्नेह तथा नत्रजन से रहित मांस तत्त्व के पाक से प्रांगार से मल रूप में उत्पन्न होता है। यह अधिकांश उच्छ्वास वायु के साथ प्रांगार द्विजारेय के रूप में फुफ्फुसों से श्वास के रूप में निकलता है। यह रुधिर द्वारा संगृहीत होकर फुफ्फुसों के मार्ग से बाहर कर दिया जाता है। वायुमंडल में रहने वाला ओषजन ( Oxygen ) वायु नासा द्वारा फुफ्फुस में जाने पर रक्त में रहने वाले रक्तरंजक द्रव्य से मिल जाता है। ओषजन और रक्तरंजक द्रव्य के मिश्रण से ओष-रक्तरंजक ( Oxyhæmoglobin ) नामक द्रव्य प्रस्तुत होता है इसका वर्ण बीरबहूटी के समान चमकीला लाल ( Bright Red ) होता है। इसके बाद शुद्ध रक्त फुफ्फुसों से हृदय में आता है और वहाँ से सम्पूर्ण शरीर में प्रसारित हो जाता है। शरीर धातु इस रक्त से पोषक द्रव्यों के साथ ओषजन का भी ग्रहण करते हैं जिससे ओषरक्तरंजक पुनः रक्तरंजक में परिणत हो जाता है यह अपचित अर्थात् ओषजनरहित ( Deoxygenated ) अब हृदय की ओर लौटने लगता है इसमें उस समय पूर्वोक्त धातुपाकजन्य प्रांगार द्विजारेय भी मिश्रित होता है। रक्तरंजक का अपना रंग गहरा बैंगनी होता है अतः शिराओं द्वारा धातु से हृदय की ओर आते हुए रक्त का वर्ण भी गहरा बैगनी होता है। हृदय से होकर फुफ्फुसीया धमनी द्वारा यह रक्त पुनः फुफ्फुस में शुद्ध होने के लिए जाता है, और वहाँ से शुद्ध होकर पूर्वोक्त चक्र के अनुसार शरीर

में धातुओं का पोषण करता रहता है। इस प्रकार यह क्रिया आजीवन चलती रहती है। रक्तरंजक द्रव्य का प्रधान तत्त्व अयस् (लोहा) है जो बहुत अल्प मात्रा में ही रहता है। उक्त वर्णन से प्रतीत होता है कि रक्तरंजक द्रव्य ओषजनवाहक ( Oxygen carrier ) है। धमनीगत रक्त के १०० घन सेन्टीमीटर में २० घन सेन्टीमीटर ओषजन होता है। रक्तरंजक द्रव्य आयुर्वेद का रक्तरंजक पित्त है। रक्त कणों के अतिरिक्त रक्त में दो प्रकार के कण और होते हैं। ( I. White Blood Corpuscles, II. Blood Platelets )। इनमें श्वेत कणों के ५-७ भेद हैं। श्वेत कणों का कर्म जीवाणुओं का भक्षण करना है। इस क्रिया को जीवाणुभक्षण ( Phagocytosis ) कहते हैं। क्षत्रकण नाम भी इनका इन्हीं क्रियाओं के कारण है ( क्षत्+त्र = क्षतात् त्रायते ) चक्रिकाएँ रक्तकणों से बहुत छोटी होती हैं। इनकी क्रिया अभी ठीक नहीं मालूम हो पाई है। रुधिर के रक्तकण, श्वेत कण, चक्रिकाओं से अतिरिक्त शेषांश को रक्तमस्तु ( Plasma ) कहते हैं। रुधिर के शेष घन द्रव्य इसी में विलीन रहते हैं।

शुद्ध रक्त को 'जीवरक्त' भी कहते हैं। मुख, गुद, योनि आदि से कभी-कभी जीवरक्त भी निकल जाया करता है, इसका कारण दुर्बलता या दोष के प्राबल्य के कारण अन्त्र, आमाशय, गर्भाशय आदि अवयवों की केशिकाओं का विदीर्ण हो जाना है, इसी विदीर्ण मार्ग से जीवरक्त आता है। अतितीव्र विरेचन आदि से भी जीवरक्त का निस्सरण होता है जैसे—'अतितीक्ष्णं मृदौ कोष्ठे लघुदोषस्य भेषजम्। दोषान् हृत्वा विनिर्मथ्य जीवं हरति शोणितम्॥' (च. सि. अ. ६)। इसे देखकर रक्तातिसार, रक्तवमन, रक्तप्रदर, अर्श आदि की शंका हो सकती है अतः जीवरक्त और दूषित रक्त का भेद-ज्ञान चिकित्सा की दृष्टि से परमावश्यक है, क्योंकि रक्तातिसार, रक्तप्रदर का दूषित रक्त तब तक स्तम्भनीय नहीं होता जब तक अशुद्ध न गिर जाय, कहा भी है—'अक्षीणबलमांसस्य रक्तपित्तं यदश्नतः। तद्दोषदुष्टमक्लिष्टं नादौ स्तम्भनमर्हति॥' (च. चि. अ. ४)

परन्तु जीवरक्त की एक बूँद भी रक्षणीय है क्योंकि कहा है-'यदस्य रुधिरं मूलं रुधिरेणैव धार्यते। तस्माद्यत्नेन संरक्ष्यं रक्तं जीव इति स्थितिः॥' दोनों रक्तों की भेदक परीक्षा निम्नांकित है—'जीवशोणितरक्तपित्तयोश्च जिज्ञासार्थं तस्मिन् पिचुं प्लोतं वा क्षिपेत्, यद्युष्णोदकप्रक्षालितमपि वस्त्रं रञ्जयति तज्जीवशोणितमवगन्तव्यं, सभक्तं च शुने दद्यात्सक्तुमिश्रं वा, स यद्युपभुञ्जीत तज्जीवशोणितमवगन्तव्यम् अन्यथा रक्तपित्तमिति।' (सु. चि. ३४) अर्थात् निःसृतरक्त में श्वेत शुष्क वस्त्र किम्वा पिचु ( रुई का टुकड़ा ) डाले या भिगोवे। गरम जल से धोने पर यदि वह वस्त्र या पिचु न रञ्जित हो तो उसे जीवरक्त समझे। इसी प्रकार अन्न या सत्तू मिलाकर कुत्ते को देने पर यदि वह खा-जाय तो जीवरक्त समझे अन्यथा रक्तपित्त।

**⊛ नात्युष्णशीतं लघु दीपनीयं रक्तेऽपनीते हितमन्नपानम्।**
**तदा शरीरं ह्यनवस्थितासृगग्निर्विशेषेण च रक्षितव्यः॥ २३॥**

रक्तमोक्षण के बाद पथ्य — अशुद्ध रक्त के निकल जाने पर जो अन्न-पान न अधिक गर्म हो, न अधिक ठंढा हो, हलका हो और अग्नि को उद्दीप्त करने वाला हो, वह हितकारी होता है। रक्त निकलने के बाद शरीर में रक्त स्थिर नहीं रहता है। इसलिये उस समय विशेष रूप से अग्नि की रक्षा करनी चाहिये॥ २३॥

**विमर्श**—अशुद्ध रक्त के निकलने पर रक्त की मात्रा शरीर में कम हो जाती है। रक्त की अल्पता के कारण अग्नि मन्द हो जाती है यथा—'धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः सञ्जायतेऽनलः' (सु. सू. अ. १४)। इसलिये अग्नि की रक्षा अत्यन्त आवश्यक होती है। यदि अतिशीत अन्न-पान का सेवन किया जाय तो मन्दाग्नि हो जाती है। यदि अत्यन्त उष्ण अन्न-पान का

सेवन किया जाय तो रक्त जमता नहीं है और अधिक मात्रा में निकल जाता है। इसलिये न अधिक गर्म, न अधिक शीत अन्न-पान देने का आदेश किया है। उस समय अग्नि मन्द रहती है और यदि गुरु अन्न का सेवन किया जाय तो उसका पाचन नहीं हो पाता है, इसलिये लघु, दीपनीय अन्न का सेवन करना चाहिये, ऐसा आदेश दिया है।

**ॐ प्रसन्नवर्णेन्द्रियमिन्द्रियार्थानिच्छन्तमव्याहतपक्तृवेगम्।**
**सुखान्वितं तु(पु)ष्टिबलोपपन्नं विशुद्धरक्तं पुरुषं वदन्ति ॥ २४ ॥**

शुद्ध रक्त वाले व्यक्तियों के लक्षण — जिन व्यक्तियों के शरीर का वर्ण ( रूप ) प्रसन्न हो, इन्द्रियाँ स्वस्थ हों, इन्द्रियाँ अपने शब्दादि विषयों को उचित रूप से ग्रहण करती हों, जिसकी जठराग्नि पाचन-क्रिया करने में समर्थ हो और मल-मूत्र का वेग उचित रूप से निकलता हो और जो सुख से युक्त हो ( आरोग्य हो ) तथा पुष्टि और बल से युक्त हो, तो वह शुद्ध रक्त वाला कहा जाता है ॥ २४ ॥

**यदा तु रक्तवाहीनि रससंज्ञावहानि[1] च। पृथक् पृथक् समस्ता वा स्रोतांसि कुपिता मलाः ॥**
**मलिनाहारशीलस्य रजोमोहावृतात्मनः। प्रतिहत्यावतिष्ठन्ते जायन्ते व्याधयस्तदा ॥२६॥**
**ॐ मदमूर्च्छायसंन्यासास्तेषां विद्याद्विचक्षणः। यथोत्तरं बलाधिक्यं हेतुलिङ्गोपशान्तिषु ॥२७॥**

## ( २ ) मद-मूर्च्छा-संन्यास प्रकरण

मद, मूर्च्छा और संन्यास रोग की सम्प्राप्ति — मलिन आहार करने वाले जिस मनुष्य की आत्मा रज और मोह से युक्त है ऐसे पुरुषों के शरीर में जब कुपित हुये वात, पित्त, कफ अलग-अलग या समस्त दोष रक्तवाही, रसवाही, संज्ञावाही स्रोतों को अवरुद्ध कर रुक जाते हैं तो मद, मूर्च्छा, संन्यास इन तीनों व्याधियों को उत्पन्न करते हैं। इन तीनों रोगों में हेतु ( निदान ), लिंग ( लक्षण ), उपशान्ति ( उपशय ) में मद से मूर्च्छा और मूर्च्छा से संन्यास अधिक बलवान् होता है ॥ २५-२७ ॥

**विमर्श**—ये तीनों रोग मूर्च्छा के ही अवस्था भेद हैं। जब मूर्च्छा उत्पन्न करने वाले दोष अल्पमात्रा में कुपित होकर रक्तवह, रसवह और संज्ञावह स्रोतों में अल्प रूप में अवरोध उत्पन्न करते हैं तो मद और मध्य रूप में कुपित दोष जब उन स्रोतों को अवरुद्ध करते हैं तो मूर्च्छा और जब अधिक रूप में कुपित दोष उन स्रोतों को अवरुद्ध करते हैं तो संन्यास रोग उत्पन्न होता है। ये तीनों रोग मानसिक रोग हैं। रजोगुण, मोह ( तमोगुण ) से जब आत्मा ( मन ) आवृत होती है तब ये रोग उत्पन्न होते हैं। रज और तम ये दोनों दोष मन के होते हैं और इनका प्रभाव मन पर पड़ने के बाद आत्मा पर पड़ता है। मन के प्रभावित होने से इसे मानसिक रोग कहा जाता है।

**दुर्बलं चेतसः स्थानं यदा वायुः प्रपद्यते। मनो विक्षोभयञ्जन्तोः संज्ञां संमोहयेत्तदा ॥२८॥**
**पित्तमेवं कफश्चैवं मनो विक्षोभयन्नृणाम्। संज्ञां नयत्याकुलतां विशेषश्चात्र वक्ष्यते ॥२९॥**

### ( क ) मदरोग

मद रोग की सम्प्राप्ति — अपने कारणों से प्रकुपित वायु, दुर्बल मन के स्थान हृदय या मनोवाही स्रोत में प्रवेश करती है तो मन को क्षुब्ध करती हुई प्राणियों की संज्ञा ( ज्ञान ) को नष्ट कर देती है। इसी प्रकार पित्त और कफ, दुर्बल हृदय में जाकर मन को क्षुब्ध करते हुये ज्ञान को नष्ट कर देते हैं जिससे मद रोग की उत्पत्ति होती है ॥ २८-२९ ॥

---

१. 'संज्ञावहानीति संज्ञाहेतुमनोवहानि' चक्रः।

**विमर्श**—मद को अन्यत्र मोह कहा गया है। इसमें मनुष्य ज्ञानशून्य होकर गिरता नहीं है अपितु केवल ज्ञानशून्य होकर स्वस्थावस्था में बैठा या सोया रहता है। इसमें पूर्ण बेहोशी नहीं होती है। किसी विशेष कारणवश जब हृदय दुर्बल होता है तभी यह रोग होता है। यदि हृदय दुर्बल नहीं है तो दोषों के वहाँ प्रविष्ट होने पर भी यह रोग नहीं होता है। मन का स्थान हृदय होता है यह आयुर्वेद का सिद्धान्त है जैसा कि सुश्रुत ने बताया है यथा—'हृदयं चेतनास्थानमुक्तं सुश्रुत ! देहिनाम्' (सु. शा. अ. ४)। पर आधुनिक वैज्ञानिक चेतना (मन) का स्थान मस्तिष्क को मानते हैं पर आयुर्वेद की दृष्टि से हृदय को मन का स्थान मानना अधिक उपयुक्त है। गर्भावस्था में मस्तिष्क की उत्पत्ति के पूर्व हृदय का निर्माण होता है, मस्तिष्क के अभाव में भी गर्भ में चेतना रहती है इसीलिये गर्भ में स्पन्दन क्रिया की प्रतीति होती है। गति चेतना का द्योतक है, चेतना के अभाव में गति का भी पूर्ण अभाव रहता है, यदि चेतना मस्तिष्क के अधीन है तो मस्तिष्क के अभाव में चेतना का द्योतक गति की सत्ता नहीं होनी चाहिये। पर हृदय के निर्माण के पूर्व गति नहीं रहती और स्पन्दन की प्रतीति भी नहीं होती है इस तरह हृदय के अभाव में चेतना का अभाव और हृदय के उत्पन्न होने पर चेतना का रहना, इस युक्ति से हृदय को चेतना का स्थान आयुर्वेद मानता है। मस्तिष्क को भी आयुर्वेद चेतना का स्थान मानता है पर उसे प्रधान रूप से न मान कर गौण रूप से मानता है। चेतना मन के अधीन है मन का कार्य करने का स्थान मस्तिष्क है, जब तक मन मस्तिष्क में रह कर अपने कार्यों को करता है तब तक मस्तिष्क चेतना का आधार होता है, पर विश्राम काल में मन जब अपने मूल स्थान हृदय में चला जाता है तो मस्तिष्क चेतना का आधार नहीं रह जाता है। किन्तु उस काल में हृदय ही केवल चेतना का स्थान होता है। मन का प्रधान रूप से स्थान हृदय है इसीलिये चेतना का स्थान हृदय ही माना जाता है और उसके दुर्बल होने पर मद, मूर्च्छा और संन्यास रोग उत्पन्न होते हैं।

**सक्तानल्पद्रुताभाषं चलस्खलितचेष्टितम्। विद्याद्वातमदाविष्टं रूक्षश्यावारुणाकृतिम् ॥३०॥**

(१) वातिक मद के लक्षण — जो मनुष्य वातजन्य मद से पीड़ित होता है वह रुक-रुक कर, अस्पष्ट, अधिक और शीघ्रतापूर्वक वचन बोलता है। उसकी सारी चेष्टायें चंचल और अव्यवस्थित होती हैं। उसके शरीर की आकृति रूक्ष, श्याव, अरुण वर्ण की हो जाती है ॥ ३० ॥

**सक्रोधपरुषाभाषं[1] संप्रहारकलिप्रियम्। विद्यात् पित्तमदाविष्टं रक्तपीतासिताकृतिम् ॥३१॥**

(२) पैत्तिक मद के लक्षण — जो व्यक्ति पित्तजन्य मद से पीड़ित रहता है वह क्रोधयुक्त, कठोर वचन बोलता है। मारपीट, लड़ाई-झगड़े में अधिक प्रेम रखता है, उसके शरीर की आकृति रक्त या पीत या काले वर्ण की हो जाती है ॥ ३१ ॥

**स्वल्पासंबद्धवचनं तन्द्रालस्यसमन्वितम्[2]। विद्यात् कफमदाविष्टं पाण्डुं प्रध्यानतत्परम् ॥**

(३) श्लैष्मिक मद के लक्षण — जो व्यक्ति कफजन्य मद से पीड़ित होता है वह थोड़ा, विना सम्बन्ध का वचन बोलता है। तन्द्रा और आलस्य से युक्त रहता है। शरीर का वर्ण पाण्डु हो जाता है। और सर्वदा किसी न किसी बात को सोचा करता है ॥ ३२ ॥

**सर्वाण्येतानि रूपाणि सन्निपातकृते मदे। जायते शाम्यति क्षिप्रं मदो मद्यमदाकृतिः ॥**

(४) सन्निपातज मद का स्वरूप — सन्निपातज मद रोग में वातज, पित्तज, कफज के अलग-अलग जो लक्षण बताये गये हैं वे सभी लक्षण एकत्र पाये जाते हैं। मद का स्वरूप—ये सभी प्रकार के मद-विकार मदिरा पीने पर जो मद (नशा) होता है उसी के स्वरूप के रोग होते हैं। ये शीघ्र ही उत्पन्न होते हैं और शीघ्र ही अच्छे हो जाते हैं ॥ ३३ ॥

---

१. सक्रोधं परुषाभाषम्' इति पा.। २. 'निद्रा' ग.।

**यश्च मद्यकृतः प्रोक्तो विषजो रौधिरश्च यः। सर्वं एते मदा नर्त वातपित्तकफत्रयात्[1] ॥३४॥**

अन्वयार्थ — जो मदिरा पीने से उत्पन्न होने वाला या विष-सेवन से उत्पन्न होने वाला या रक्त दूषित होने के कारण उत्पन्न होने वाला मद रोग होता है वह सभी मद रोग वात, पित्त, कफ इन तीन दोषों को छोड़कर अन्य से नहीं होता है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि मद चाहे मदिरा पीने से हो चाहे विष खाने से हो या रक्त के विकृत होने से हो उन सभी में वात, पित्त, कफ ये ही तीन दोष होते हैं। उक्त श्लोक में यह स्पष्ट कर दिया गया है कि प्रधानतः मद रोग ३ कारणों से होता है। जैसे—( १ ) मद्यज, ( २ ) विषजन्य ( ३ ) रक्तविकारजन्य। सुश्रुत में मूर्च्छा के प्रकरण में उक्त तीनों प्रकार के मदों का वर्णन मिलता है—'पृथिव्यम्बुतमोरूपं रक्तगन्धश्च तन्मयः। तस्माद्रक्तस्य गन्धेन मूर्च्छन्ति भुवि मानवाः॥ द्रव्यस्वभाव इत्येके दृष्ट्वा यदभिमुह्यति। गुणास्तीव्रतरत्वेन स्थितास्तु विषमद्ययोः॥ त एव तस्मात्ताभ्यां मोहयन्ति यथेरितः। स्तब्धाङ्गदृष्टिरुग्वसृजा गूढोच्छ्वासश्च मूर्च्छितः॥ मद्येन विलपञ्छेते नष्टविभ्रान्तमानसः। गात्राणि विक्षिपन् भूमौ जरां यावन्न याति तत्॥ वेपथुस्वप्नतृष्णाः स्युः स्तम्भश्च विषमूर्च्छिते। वेदितव्यं तीव्रतरं यथास्वं विषलक्षणैः॥' (सु. उ. अ. ४६)। इस वर्णन से यह स्पष्ट हो जाता है कि उक्त मद का वर्णन रुधिर-विकारजन्य मद का है मद्यज तथा विषज का नहीं है। यही कारण है कि इस विधिशोणितीय अध्याय में उसका वर्णन किया गया है। परन्तु सामान्य ज्ञान के लिये यह संकेत कर दिया है कि अन्य मद ( मद्यज तथा विषज ) भी वात, पित्त, कफ तथा सन्निपात के बिना नहीं होते। अतः उनका भी यहाँ अन्तर्भाव कर सकते हैं **चक्रपाणि** ने कहा है कि वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज भेद से इनको चार-चार प्रकारों से विभक्त कर दिया है।

**नीलं वा यदि वा कृष्णमाकाशमथवाऽरुणम्। पश्यंस्तमः प्रविशति शीघ्रं च प्रतिबुध्यते॥**
**वेपथुश्चाङ्गमर्दश्च प्रपीडा हृदयस्य च। कार्श्यं श्यावाऽरुणाच्छाया मूर्च्छाये वातसंभवे॥३६॥**

## ( ख ) मूर्च्छा रोग

**( १ )** वातज मूर्च्छा के लक्षण — वातजन्य मूर्च्छा रोग में मूर्च्छित होने के पहले आकाश को नीला, काला अथवा अरुण वर्ण का देखता हुआ व्यक्ति मूर्च्छित हो जाता है और शीघ्र ही पुनः होश में आ जाता है। मूर्च्छा-काल में शरीर में कम्पन, अंगमर्द, हृदय में पीड़ा, शरीर में कृशता, और शरीर का वर्ण काला या अरुण वर्ण का हो जाता है ॥ ३५–३६ ॥

**विमर्श**—मूर्च्छा होने के पहले रोगी के नेत्र के सामने नीला, काला या रक्त वर्ण का अन्धकार सहसा दिखाई पड़ता है। यह देख कर रोगी को यह ज्ञान हो जाता है कि मुझे मूर्च्छा आ जायेगी। आने के पहले शरीर में कम्प, अंगों का टूटना, हृदय में पीड़ा भी होती है। वातज मूर्च्छा से पीड़ित रोगियों में कृशता और काला या अरुण वर्ण शरीर में बना रहता है। अचेतनावस्था में इन लक्षणों का ज्ञान नहीं किया जा सकता अतः इस तरह की कल्पना करना उचित है कि वायु चंचल होता है वह शीघ्र ही दुर्बल हृदय में प्रवेश कर पुनः शीघ्र ही निकल आता है। हृदय से वायु के निकल जाने पर ज्ञान ठीक हो जाता है।

**रक्तं हरितवर्णं वा वियत् पीतमथापि वा। पश्यंस्तमः प्रविशति सस्वेदः प्रतिबुध्यते॥३७॥**
**सपिपासः ससंतापो रक्तपीताकुलेक्षणः। संभिन्नवर्चाः पीताभो मूर्च्छाये पित्तसंभवे॥३८॥**

**( २ )** पित्तज मूर्च्छा के लक्षण — पित्तजन्य मूर्च्छा में आकाश को लाल, हरित वर्ण अथवा पीत वर्ण का देखते हुये नेत्रों के सामने अंधकार आ जाता है। जब रोगी होश में आता है तो

---

१. 'कफाश्रयात्' ग.।

उसके शरीर में पसीना आने लगता है, साथ ही प्यास और संताप का भी अनुभव करता है। नेत्र रक्त और पीत वर्ण के हो जाते हैं और नेत्र में व्याकुलता दिखाई पड़ती है। होश में आने पर पतला पुरीष निकलता है और सर्वदा शरीर का वर्ण पीला रहता है ॥ ३७-३८ ॥

**मेघसंकाशमाकाशमावृतं वा तमोघनैः। पश्यंस्तमः प्रविशति चिराच्च प्रतिबुध्यते ॥ ३९ ॥**
**गुरुभिः प्रावृतैरङ्गैर्यथैवार्द्रेण चर्मणा। सप्रसेकः सहृल्लासो मूर्च्छाये कफसंभवे ॥ ४० ॥**

**( ३ )** कफज मूर्च्छा के लक्षण — कफजन्य मूर्च्छा में मेघ से भरे हुये या घने अंधकार से घिरे हुये आकाश को देखते हुये उसके नेत्र के सामने तम प्रवेश करता है। देर से होश में आता है, होश आने पर जैसे गीले चमड़े से शरीर ढँक दिया गया है वैसा अनुभव करता है, मुख से लाल स्राव और मिचली अधिक आती है ॥ ३९-४० ॥

**विमर्श**—कफ स्वयं तमः स्वरूप है इसी से रोगी आकाश को मेघच्छन्न या अन्धकार से घिरा हुआ देखता है। कफ चिरकारी होता है क्योंकि वह स्थिर गुण वाला होता है इसीलिये देर में ज्ञान हो पाता है। कफ सोम गुण प्रधान होता है इसी लिये शरीर का अङ्ग-प्रत्यङ्ग गीले चमड़े से ढके हुये की तरह गुरु प्रतीत होता है। इसमें लालास्राव और जी का मचलाना तो रहता ही है पर कभी कभी होश में आने पर वमन भी होने लगता है।

**सर्वाकृतिः सन्निपातादपस्मार इवागतः। स जन्तुं पातयत्याशु विना बीभत्सचेष्टितैः ॥ ४१ ॥**

**( ४ )** सन्निपातज मूर्च्छा के लक्षण — सन्निपातज मूर्च्छा में अलग-अलग बताये गये वात, पित्त, कफ के सभी लक्षण होते हैं और इसका वेग अपस्मार की तरह बिना भयंकर चेष्टाओं के किये हुये शीघ्र ही आकर मनुष्य को मूर्च्छित कर देता है ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—मूर्च्छा उस शारीरिक अवस्था का नाम है जिसमें रोगी अचानक बेहोश (संज्ञाहीन) हो जाता है जो भयंकर परिणाम का सूचक होता है। यह अवस्था सामान्यतः मस्तिष्क प्रदेश में रक्ताल्पता ( Aneamia of the Brain ) के कारण होती है। इसका कारण प्रायः रक्त-वाहनियों की अथवा हृदय की ( Vascular and Cardiac ) विकृति होती है। रक्त-वाहिनियों की विकृति में रक्तचाप ( Blood Pressure ) का अत्यधिक न्यून हो जाना तथा हृदय की विकृतियों में मस्तिष्क प्रदेश में रक्तानुधावन को यथेष्ट रखने की अक्षमता, प्रधान है।

**( १ )** रक्तवाहिनी-विकृतिजन्य मूर्च्छा (Syncope) — ( क ) इसमें प्रायः रोगी जब अचानक खड़ा होता है तब बेहोश हो जाता है। यह मूर्च्छा विशेषकर भोजनोपरान्त होती है जब औदर्य रक्तवाहिनियों में रक्त का संचार अधिक हो जाता है और वह किसी कारणवश हृदय की ओर नहीं लौटता है जिससे मस्तिष्क प्रदेश में रक्त की कमी हो जाती है। इस स्थिति की मूर्च्छा ( Postural syncope ) प्रौढ़ पुरुषों को अधिक हुआ करती है। ( ख ) यह अत्यधिक काल तक किसी भयंकर रोग से पीड़ित रहने पर तथा अत्यधिक थकावट के बाद रक्तवाहिनी एवं प्राणदा नाडी की विकृति ( Vago-vagal attack ) के कारण भी होती है। यह अत्यधिक पीडावश तथा अकस्मात् शोकाघात आदि से नाडियों में अनावश्यक उत्तेजना ( Nervous excitement ) से दुर्बल एवं अपतन्त्रित व्यक्ति तथा हृदय विकार ( Aortic regurgitation ) से युक्त पुरुष को भी होती है। इस रोग के उत्पन्न होने के सचेतक चिह्न विचित्र होते हैं। इसका वर्णन वातादि के लक्षण में कर चुके हैं। रोगी को अनुभव होता है कि वह डूब रहा है (Sinking feeling ), उसे मिचली आती है और ऐसा प्रतीत होता है कि वह मल-त्याग के लिये वेगित है।

---

१. 'तमोघनैरिति तमोभिर्घनैश्च' चक्रः।

२. 'विना बीभत्सचेष्टितैरिति दन्तखादनाङ्गविक्षेपणादिकं विना' चक्रः।

शिर में चक्कर और आँखों के सम्मुख अँधियारा अनुभव होने लगता है और वह बेहोश हो जाता है। त्वचा का रंग पीला हो जाता है और स्वेद अधिक होता है। नाडी की चाल धीमी हो जाती है। यहाँ तक कि कभी-कभी प्रति मिनट तीस तक हो जाती है। रक्तचाप अत्यधिक गिर जाता है। हृदय की गति का मन्द होना प्राणदा नाडियों के अत्यधिक कार्यशील होने के कारण तथा रक्तचाप की कमी और औदर्य रक्तवाहिनियों के फैलाव तथा रक्तवाहिनियों के अनुप्राणित करने वाले ( Vasomoter Nerve ) नाडियों के मन्द प्रभाव के कारण होता है। इसका वेग प्रायः दो से दस मिनट तक रहता है परन्तु अरति तथा अवसाद घंटों तक बना रहता है।

( २ ) हृदय विकृतिजन्य मूर्च्छा — यह मूर्च्छा आंशिक हृदयावरोध ( Partial Heart Block ) जब पूर्ण होने लगती है तब होती है और जब अलन्दीय उत्तेजना (Auricular Impulses) निलयों तक नहीं पहुँच पाती और अलिन्दनिलयीय गति ( Auriculo-ventricular rhythm ) का श्रीगणेश नहीं होता तब निलयों के कार्य का स्थगन होकर मूर्च्छा की स्थिति आ जाती है। अत्यधिक हृदय-स्पन्दन से भी मूर्च्छा हो जाती है इसमें हृदय के अल्पकालिक विस्तार के कारण निलय में रक्त पर्याप्त नहीं पहुँच पाता है जिससे क्रमिक रक्तसंचार के लिए एक साथ पर्याप्त रक्त न मिलने से रक्तसंचार कम हो जाता है और मस्तिष्क प्रदेश में रक्ताल्पता हो जाती है जिसका परिणाम मूर्च्छा होती है। यह महाधमनी के विकार के कारण तथा हृदय के मांस पेशियों, स्नैहिक तथा सौत्रिक परिवर्तनों के कारण भी हो सकता है।

*** दोषेषु मदमूर्च्छायाः कृतवेगेषु[1] देहिनाम्। स्वयमेवोपशाम्यन्ति संन्यासो नौषधैर्विना ॥४२॥**

## * ( ग ) संन्यास रोग

मद तथा मूर्च्छा से संन्यास की विशेषता — देहधारियों में दोषों के वेग शान्त होने पर मद्य तथा मूर्च्छा तुरन्त शान्त हो जाते हैं। परन्तु संन्यास में दोषों का वेग ( दौरा ) औषधि के बिना शान्त नहीं होता अर्थात् जब तक होश में लाने के लिये औषधि नहीं दी जाती तबतक रोगी बेहोश रहता है ॥ ४२ ॥

*** वाग्देहमनसां चेष्टामाक्षिप्यातिबला मलाः। संन्यस्यन्त्यबलं जन्तुं प्राणायतनसंश्रिताः[2] ॥४३॥**
**स ना संन्याससंन्यस्तः काष्ठीभूतो मृतोपमः। प्राणैर्वियुज्यते शीघ्रं मुक्त्वा[3] सद्यः फलाः क्रियाः॥**

संन्यास की सम्प्राप्ति — प्राणायतनों ( हृदय-मस्तिष्क आदि ) में आश्रित हुये प्रबल दोष वाणी, देह और मन की चेष्टा को नष्ट कर निर्बल प्राणी को संन्यास रोग से पीड़ित करते हैं अर्थात् निःसंज्ञ कर देते हैं। वह संन्यास रोग से संन्यस्त ( निःसंज्ञ–बेहोश ) मनुष्य काष्ठ के समान ( सर्वथा निश्चेष्ट ) तथा मरे हुये के सदृश हो जाता है; यदि इस रोग में सद्यः फल देने वाली ( आशुकारी ) चिकित्सा न की जाय तो वह शीघ्र ही प्राणों से रहित हो जाता है अर्थात् मर जाता है ॥ ४३–४४ ॥

**विमर्श**—उक्त 'सद्यःफलाः क्रियाः' से शीघ्र प्रतिकार करने का संकेत किया है। 'प्राणायतन' शब्द से यहाँ रक्तका ग्रहण करना ही उपयुक्त होगा क्योंकि यह प्रकरण रक्त का है। 'रक्तं जीव इति स्थितिः' से रक्त को प्राणायतन स्वीकार किया जा चुका है। तथा 'प्राणः शोणितं ह्यनुवर्त्तते' यह भी कहा जा चुका है। प्राणायतन से सिर या मस्तिष्क का भी ग्रहण किया जा सकता है। सिर में

---

१. 'कृतवेगेष्विति वेगं कृत्वा क्षीणबलेषु, वेगो हि दोषाणां बलक्षयकारणं भवति, यदुक्तं विषमज्वरे 'कृत्वा वेगं गतबला' इत्यादि' चक्रः। 'हतवेगेषु' इति पा०।

२. 'प्राणायतनं हृदयम्' चक्रः।   ३. 'मुक्त्वेति अप्राप्य' चक्रः।

संज्ञावह तथा चेष्टावह नाड़ियों के केन्द्र हैं और दोषों द्वारा उनके आक्रान्त होने पर मूर्च्छा, संन्यास आदि रोग होते हैं तथा १७ वें अध्याय में भी स्पष्ट कहा जा चुका है—'प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च। यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते ॥' इस अध्याय में ही कहा जा चुका है कि मद, मूर्च्छा और संन्यास में रक्तवह, रसवह तथा संज्ञावह स्रोतों को वात, पित्त, कफ तीनों दोष अवरूद्ध कर वहीं पर ठहर जाते है। हृदय को भी पहले प्राणायतन कहा ही गया है। आधुनिक चिकित्सक संन्यास को Apoplexy कहते हैं और इसके ३ प्रधान कारणों का निर्देश करते हैं—(१) मस्तिष्क में रक्त का किसी प्रकार से स्थगन हो जाना (Thrombosis), (२) मस्तिष्क में रक्तस्राव (Haemmorhage), (३) मस्तिष्कीय रक्तवाहिनी में अन्तःशल्यता (Embolism), जिनमें प्रथम दो धमनी की दीवालों के अपचय के कारण होती है, रक्त स्राव प्रायः किसी कारण से हुआ करता है अर्थात् किसी रोग विशेष में रक्तस्राव बढ़ जाता है, तब हुआ करता है। शल्य किसी-किसी आन्तरिक अवरोध का परिणाम होता है। रक्तस्राव निम्न कारणों से होता है। (१) फिरङ्ग, (२) धमनी की भित्तिका मेदस अपचय या ग्रन्थि, (३) रक्तचापाधिक्य के कारण धमनीप्रतिक्षय, (४) व्रणशोथजन्य परिवर्तन, (५) मस्तिष्क में अर्बुद या अभिघात, (६) चिरस्थायी न्यून रक्तचाप, (७) रक्तविकार (पाण्डु, कामला आदि)।

**दुर्गेऽम्भसि यथा मज्जद्भाजनं त्वरया बुधः। गृह्णीयात्तलमप्राप्तं तथा संन्यासपीडितम् ॥**

संन्यास रोग की चिकित्सा में दृष्टान्त — जिस प्रकार अधिक गहरे जल वाले कूप या नदी में डूबते हुए पात्र को जब तक वह जल के अन्तस्तल तक न पहुँच जाय तब तक ही उसे विद्वान् शीघ्र ही निकाल लेता है, ठीक इसी प्रकार संन्यास रोग से पीड़ित रोगियों की चिकित्सा जब तक दोष गहराई में नहीं पहुँचते हैं उसके पूर्व ही कर लेनी चाहिए ॥ ४५ ॥

**अञ्जनान्यवपीडाश्च धूमाः प्रधमनानि च। सूचीभिस्तोदनं शस्तं दाहः पीडा नखान्तरे ॥ लुञ्चनं केशलोम्नां च दन्तैर्दशनमेव च। आत्मगुप्तावघर्षश्च हितं तस्याववोधने ॥ ४७ ॥**

संन्यास रोग में आशुलाभकारी उपाय — तीक्ष्ण अञ्जन, अवपीड, धूम, प्रधमन, सुई द्वारा शरीर में छेद कर पीडा पहुँचाना, शरीर प्रदेश में दाह, नख के भीतर सुई चुभोना, केश और लोमों को नोचना, दाँतों से काटना, केवाँच के फल को शरीर में रगड़ देना, इन सब क्रियाओं को कर देने से शीघ्र ही रोगी को होश हो जाता है ॥ ४६-४७ ॥

**विमर्श**—ऊपर बताए हुए सभी उपाय संन्यास रोग में या सामान्यतः सभी प्रकार के मूर्च्छा रोग में शीघ्र होश में लाने के लिए हैं, इन क्रियाओं द्वारा मस्तिष्क पर प्रभाव होकर शरीर की प्रसुप्त प्रत्यावर्तन क्रिया में उत्तेजना होती है। प्रत्यावर्तन क्रिया शरीर पर किसी प्रकार के भी आघात आदि के लगने पर प्रारम्भ हो जाती है और यही प्रत्यावर्तन क्रिया चेतनता का सूचक है। वाग्भट में बिच्छू से काटने का भी आदेश है यथा—'आशु प्रयोज्यं संन्यासे सुतीक्ष्णं नस्यमञ्जनम्। धूमः प्रधमनं तोदः सूचीभिश्च नखान्तरे ॥ केशानां लुञ्चनं दाहो दंशो दशनवृश्चिकैः ।' (वा. चि. अ. ७)

**संमूर्च्छितानि तीक्ष्णानि मद्यानि विविधानि च। प्रभूतकटुयुक्तानि तस्यास्ये गालयेन्मुहुः[1] ॥ मातुलुङ्गरसं तद्वन्महौषधसमायुतम्। तद्वत् सौवर्चलं दद्याद्युक्तं मद्याम्लकाञ्जिकैः ॥ ४९ ॥ हिङ्गूषणसमायुक्तं यावत् संज्ञाप्रबोधनम्। प्रबुद्धसंज्ञमन्नैश्च लघुभिस्तमुपाचरेत् ॥ ५० ॥**

और भी — (१) अनेक प्रकार के तीक्ष्ण मद्यों को एकत्र मिलाकर उसमें कटु द्रव्य जैसे मरिच का चूर्ण प्रभूत मात्रा में मिलाकर मूर्च्छित व्यक्ति के मुख में बार-बार डाल देना चाहिए।

---

१. 'गालयेदिति यत्नेन मुखे प्रक्षिपेत्' चक्रः।

( २ ) इसी तरह मातुलुङ्ग ( बिजौरा ) नीबू का रस निकाल कर उसमें सोंठ का चूर्ण मिलाकर मूर्च्छित व्यक्ति के मुख में डाल देना चाहिए। ( ३ ) मद्य, अम्लरस और काञ्जी में सोंचर नमक, अशुद्ध हींग और पिप्पली का चूर्ण मिलाकर मूर्च्छित व्यक्ति के मुख में डालना चाहिए। इन उपायों का प्रयोग तब तक करना चाहिए जब तक रोगी होश में न आ जाय। जब रोगी अपनी पूर्ण चेतना अवस्था को प्राप्त हो जाय तो लघु ( हल्का ) अन्न खिलाते हुए उसकी सेवा करनी चाहिए॥

**% विस्मापनैः स्मारणैश्च प्रियश्रुतिभिरेव च। पटुभिर्गीतवादित्रशब्दैश्चित्रैश्च दर्शनैः॥ ५१॥**
**स्रंसनोल्लेखनैर्धूमैरञ्जनैः कवलग्रहैः। शोणितस्यावसेकैश्च व्यायामोद्धर्षणैस्तथा॥ ५२॥**
**प्रबुद्धसंज्ञं मतिमाननुबन्धमुपक्रमेत्। तस्य[1] संरक्षितव्यं हि मनः प्रलयहेतुतः॥ ५३॥**

और भी — आश्चर्य उत्पन्न करने से, किसी मनोनुकूल विषय को स्मरण दिलाने से, प्रिय शब्दों को सुनने से, चतुर व्यक्तियों के गाना, बजाना आदि के विचित्र शब्दों को सुनने से, विचित्र अद्भुत वस्तुओं को देखने से, तीक्ष्ण विरेचन से, तीक्ष्ण वमन से, तीक्ष्ण धूम के सेवन से, तीक्ष्ण अञ्जन लगाने से, कवलग्रह से, रक्तमोक्षण से, व्यायाम से तथा उद्धर्षण क्रिया से रोगी जब होश में आ जाय तो अनुबन्ध रूप में जो भी उपद्रव हो उसके अनुसार चिकित्सा करें। होश में आ जाने पर रोगी के मन में आघात किसी भी कारण से न होने पाए इसका ध्यान देते हुए उसके मन की रक्षा करनी चाहिए॥ ५१–५३॥

**विमर्श**—'अञ्जनान्यवपीडाश्च' से लेकर 'व्यायामोद्धर्षणैस्तथा' यहाँ तक के सभी उपाय मूर्च्छित व्यक्तियों को शीघ्र होश में लाने के लिए सद्यः लाभप्रद चिकित्सा है। पर इन उपायों से स्थायी लाभ नहीं होता है इसी लिए बताया है कि—'प्रबुद्धसंज्ञं मतिमाननुबन्धमुपक्रमेत्।' अतः स्थायी लाभ के लिए वातादि दोष और दूष्य आदि का विचार कर चिकित्सा करनी चाहिए। पर सर्वदा रोगी के मन का ध्यान रखना चाहिए। अर्थात् किसी भी प्रकार उसका मन चिन्ता-शोक ग्रस्त न होने पाए और इनसे मन की रक्षा करते रहें। अन्यथा मन के आघातग्रस्त होने पर पुनः रोग अनुवर्तन कर जाता है और मूर्च्छा का वेग आने लगता है। यह मानसिक रोग है अतः मन को बलवान् बनाना चाहिए।

**% स्नेहस्वेदोपपन्नानां यथादोषं यथाबलम्। पञ्च कर्माणि कुर्वीत मूर्च्छायेषु मदेषु च॥५४॥**

मद और मूर्च्छा में पञ्चकर्म-चिकित्सा — मद और मूर्च्छा रोग से पीड़ित रोगियों का सर्वप्रथम स्नेहन और स्वेदन कर्म कराकर दोष के अनुसार और रोगी के बल के अनुसार पञ्चकर्म कराना चाहिए॥ ५४॥

**अष्टा[2]विंशत्यौषधस्य तथा तिक्तस्य सर्पिषः। प्रयोगः शस्यते तद्वन्महतः षट्पलस्य वा॥५५॥**
**त्रिफलायाः प्रयोगो वा सघृतक्षौद्रशर्करः। शिलाजतुप्रयोगो वा प्रयोगः पयसोऽपि वा॥**
**पिप्पलीनां प्रयोगो वा पयसा चित्रकस्य वा। रसायनानां कौम्भ[3]स्य सर्पिषो वा प्रशस्यते॥**
**रक्तावसेकाच्छास्त्राणां सतां सत्त्ववतामपि। सेवनान्मदमूर्च्छायाः प्रशाम्यन्ति शरीरिणाम्॥**

और भी — २८ औषधियों का जो पानीयकल्याण घृत उन्माद प्रकरण में बताया जायगा या तिक्त घृत जो कुष्ठ अधिकार में कहा जायगा उनका प्रयोग, महातिक्त घृत या षट्पल घृत या त्रिफला का प्रयोग घृत, मधु, चीनी के साथ, या दूध के साथ शिलाजतु का प्रयोग, या केवल दूध का प्रयोग, या दूध के साथ पिप्पली का प्रयोग, या दूध के साथ चित्रक का प्रयोग, या

१. 'ततः स रक्षितव्यो हि मनःप्रलयहेतुतः' ग.।
२. 'अष्टाविंशत्यौषधस्येति पानीयकल्याणस्य' चक्रः।
३. 'कौम्भस्य दशाब्दिकस्य' चक्रः।

रसायन द्रव्यों का प्रयोग, या कौम्भ घृत ( जो दस वर्ष का पुराना होता है ) का प्रयोग मद और मूर्च्छा रोग में उत्तम माना जाता है। मद और मूर्च्छा रोग रक्तमोक्षण करने से धर्म शास्त्रों, सज्जन पुरुषों और जितेन्द्रिय पुरुषों की सेवा करने से शान्त हो जाते हैं ॥ ५५-५८ ॥

**विमर्श**—मद और मूर्च्छा रोग मानसिक रोग हैं। इन रोगों में मन को पुष्ट एवं प्रसन्न रखना परम आवश्यक है। सामान्यतः जितने मानसिक रोग होते हैं उनमें बताई हुई औषध-चिकित्सा परस्पर सभी मानसिक रोगों में चलती है। यहाँ भी उन्माद, अपस्मार और रक्तविकृति में बताई हुई औषधियों के प्रयोग करने का आदेश दिया है। प्रायः मानसिक रोग में रक्त में उष्णता बढ़ जाती है इसलिये रक्तमोक्षण का आदेश दिया है। शिलाजीत आदि औषधों का रसायनविधि से प्रयोग करने का तात्पर्य मनकी पुष्टि करने से है। अच्छे-अच्छे धार्मिक पुस्तकों का अध्ययन, सज्जन और जितेन्द्रिय पुरुषों का संसर्ग मन को शान्त करने वाले होते हैं। इसलिये धर्मशास्त्रों का अध्ययन और सज्जनों का साथ करने का आदेश दिया गया है। मूल में दूध का प्रयोग करना बताया है पर केवल दूध का प्रयोग का तात्पर्य केवल दुग्धाहार पर रखना होता है। यह मद, मूर्च्छा के रोगियों के लिये उचित नहीं प्रतीत होता, सुश्रुत ने —'सिद्धानि वर्गे मधुरे पयांसि' यह उत्तर तन्त्र के ४६ वें अध्याय में बताया है, उसके अनुसार मधुर वर्ग से सिद्ध किये हुए दूध का प्रयोग करना चाहिये। कौम्भसर्पिः—दस वर्ष पुराने घृत का नाम है और सुश्रुत ने—'एकादशशतं चैव वत्सरानुषितं घृतम्। रक्षोघ्नं कुम्भसर्पिः स्यात् परतस्तु महाघृतम् ॥' अर्थात् १११ वर्ष के पुराने घृत का नाम कौम्भसर्पिः होता है। कुछ लोग—'स्थितं वर्षशतं श्रेष्ठं कौम्भं-सर्पिस्तदुच्यते' अर्थात् एक सौ वर्ष के पुराने घृत का नाम कौम्भसर्पिः मानते हैं। पुराने घृत का गुण बताते हुये सुश्रुत ने बताया है—'सर्पिः पुराणं तिमिरप्रतिश्याश्वासकासनुत्। मूर्च्छाच्छर्दिविषोन्मादमहापस्मारनाशनम् ॥' ( सु. सू. अ. ४५ ) अर्थात् पुराना घृत तिमिर, जुकाम, श्वास, कास, मूर्च्छा, वमन, विष, उन्माद, मद, अपस्मार को दूर करने वाला होता है। अतः यह कुम्भ सर्पिः अपने प्रभाव से मद और मूर्च्छा को दूर करने वाला होता है।

**तत्र श्लोकौ—**

**विशुद्धं चाविशुद्धं च शोणितं तस्य हेतवः। रक्तप्रदोषजा रोगास्तेषु रोगेषु चौषधम् ॥५९॥**
**मदमूर्च्छायसंन्यासहेतुलक्षणभेषजम्। विधिशोणितकेऽध्याये सर्वमेतत् प्रकाशितम् ॥६०॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने योजनाचतुष्के**
**विधिशोणितीयो नाम चतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २४ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — इस विधिशोणितक नामक अध्याय में विशुद्ध रक्त और अविशुद्ध रक्त, शुद्ध-अशुद्ध रक्त के कारण, रक्त दोष से उत्पन्न होने वाले रोग, उन रोगों में औषध का विधान, मद, मूर्च्छा, संन्यास रोगों के कारण, लक्षण और औषध ये सभी बातें प्रकाशित की गई हैं अर्थात् स्पष्ट रूप से वर्णित की गई हैं ॥ ५९-६० ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरक-संहिता ) के सूत्रस्थान में योजनाचतुष्क-विषयक 'विधिशोणितीय' नामक चौबीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २४ ॥

# अथ पञ्चविंशतितमोऽध्यायः

**अथातो यज्ञःपुरुषीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( योजनाचतुष्क के बाद ) यज्ञःपुरुषीय अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय का नाम 'यज्ञःपुरुषीय' होने में चक्रपाणि का मत अग्रांकित है। पूर्वोक्त योजनाचतुष्क ( अ. २२ ) में चिकित्सा के ६ उपक्रम बताये गये हैं। वे चिकित्सायें अन्न-पान के द्वारा ही व्याधिहरण में समर्थ होती हैं। अतएव संक्षेप में अन्न-पान-गुण को बतलाने वाला यह अध्याय है, इसमें भी प्रारम्भ में पुरुष तथा व्याधि के कारणों का विचार है तथा उसके बाद प्रश्नावतार के रूप में आहार के गुणों का वर्णन किया है। 'यज्ञःपुरुष'-जिससे पुरुष उत्पन्न हो—इस प्रश्न को लेकर जिस अध्याय का निर्माण हुआ हो वह यज्ञः-पुरुषीय अध्याय है।

**पुरा प्रत्यक्षधर्माणं[1] भगवन्तं पुनर्वसुम्। समेतानां[2] महर्षीणां प्रादुरासीदियं कथा ॥ ३ ॥**
**आत्मेन्द्रियमनोर्थानां योऽयं पुरुषसंज्ञकः। राशिरस्यामयानां च प्रागुत्पत्तिविनिश्चये ॥ ४ ॥**

## ( १ ) राशिपुरुषोत्पत्ति तथा रोगोत्पत्ति-विषयक सम्भाषा-परिषद्

## ( Symposium on Origin of Man & Disease )

सम्भाषापरिषद् का उद्देश्य — प्राचीन काल में जिसने धर्म का प्रत्यक्ष कर लिया है, ऐसे भगवान् पुनर्वसु के पास एकत्र हुये महर्षियों के बीच में आत्मा, इन्द्रिय, मन और उनके अर्थों का जो यह समुदाय पुरुष है, उसके और रोगों की प्रथम उत्पत्ति के कारणों को निश्चय करने के लिये यह कथा प्रारम्भ की गई ॥ ३-४ ॥

**विमर्श**—जब-जब देशों में रोगों की बाढ़ हुई है और जनता पीड़ित हुई है तब-तब महर्षियों की सभा प्राचीन काल में होती आई है और परस्पर वाद-विवाद के द्वारा वे लोग उसे हल करते आये हैं। यह सभा भी उसी तथ्य का सूचक है। यहाँ यह कथा प्रारम्भ की गई है कि आत्मा, इन्द्रिय, मन, अर्थ के समुदाय स्वरूप इस पुरुष की तथा इस पुरुष में होने वाले रोगों की उत्पत्ति किस प्रकार हुई। यद्यपि रोगों की उत्पत्ति का कारण, लक्षण, चिकित्सा आदि सृष्टि की उत्पत्ति के पूर्व ही ब्रह्मा ने बना दी है यथा—'अनुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रञ्च कृतवान् स्वयम्भूः।' ( सू. अ. १ ), फिर भी समय-समय पर तत्कालीन विद्वान एक गोष्ठी कर नूतन और विस्तृत मार्ग अपनाया करते थे। इस सभा में भी सर्वप्रथम पुरुष और रोगों की उत्पत्ति कैसे हुई इस पर प्रकाश डाला गया है।

**तदन्तरं काशिपतिर्वामकोवाक्यमर्थवित्[3]। व्याजहारर्षिसमितिमुपसृत्याभिवाद्य[4] च ॥ ५ ॥**
**किं नु भोः[5] पुरुषो यज्जस्तज्जास्तस्यामयाः[6] स्मृताः। न वेत्युक्ते नरेन्द्रेण प्रोवाचर्षीन् पुनर्वसुः ॥**
**सर्व एवामितज्ञानविज्ञानच्छिन्नसंशयाः। भवन्तश्छेत्तुमर्हन्ति काशिराजस्य संशयम् ॥ ७ ॥**

---

१. प्रत्यक्षधर्माणं साक्षात्कृतधर्माणं, सुदृढेन प्रमाणेनावधारिता अर्था येन स साक्षात्कृतधर्मा।

२. 'उपासताम्' ग.; 'महर्षय उपासीनाः प्रादुश्चक्रुरिमां कथाम्' इति पा.।

३. 'अथ काशिपतिर्वाक्यं वामकोऽर्थवदन्तरा' इति पा.। ४. 'मभिष्टुत्या' ग.।

५. "स्यात्' इति पा.। ६. 'तत एव पुरुषजनकात् कारणाज्जातास्तज्जाः' चक्रः।

काशीपति वामक का प्रस्ताव — जब पुरुष और रोगों की प्रथम उत्पत्ति के विषय में प्रश्न उपस्थित किया गया तो ऋषियों की सभा में आगे आकर और ऋषियों का अभिवादन करके अर्थवेत्ता, काशीपति वामक ने कहा कि—क्या जिन कारणों से पुरुष उत्पन्न होता है, उन्हीं कारणों से पुरुषों के रोग भी उत्पन्न होते हैं अथवा नहीं ? इस प्रकार राजा वामक के प्रश्न उपस्थित करने पर भगवान् पुनर्वसु ने ऋषियों को सम्बोधित कर कहा कि अपरिमित ज्ञान और विज्ञान से नष्ट हो गये हैं सन्देह जिनके ऐसे आप सभी महर्षिगण काशिराज के सन्देह को दूर करने में समर्थ हैं ॥

*** पारीक्षिस्तत् परीक्ष्याग्रे मौद्गल्यो वाक्यमब्रवीत् ।**
**आत्मजः पुरुषो रोगाश्चात्मजाः कारणं हि सः ॥ ८ ॥**
**स चिनोत्युपभुङ्क्ते च कर्म कर्मफलानि च । नह्यृते चेतनाधातोः[1] प्रवृत्तिः सुखदुःखयोः[2] ॥९॥**

( १ ) मौद्गल्य पारीक्षि का पक्ष — इस प्रकार आत्रेय पुनर्वसु के आदेश देने पर सर्वप्रथम मुद्गलगोत्र में उत्पन्न पारीक्षि नामक ऋषि ने राजा के वचन को भली प्रकार विचार कर बोले पुरुष आत्मज होता है और रोग भी आत्मज होते हैं । आत्मा को ही पुरुष और रोग इन दोनों का कारण माना जाता है । आत्मा ही कर्म को करता है इसलिए उस कर्म के फलों को वह स्वयं भोगता है बिना आत्मा के सुख और दुःख की प्रवृत्ति नहीं होती है ॥ ८–९ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि इस चराचर जगत् में आत्मा स्वतन्त्र है, स्वतन्त्र व्यक्ति जैसा कार्य करता है वैसा फल उसे मिलता है । पुरुष ( चतुर्विंशतितत्त्वात्मक ) परतंत्र है अर्थात् आत्मा के अधीन है, मन से युक्त आत्मा अच्छा या बुरा जो कुछ कार्य करता है उसी के अनुसार पुरुष शरीर धारण करता है और शरीर को ही आयुर्वेद शास्त्र में पुरुष माना है उस शरीर के द्वारा ही आत्मा सुख-दुःख का अनुभव करता है अर्थात् जब आत्मा अच्छा कार्य करता है तो सुखी रहता है और जब बुरा कार्य करता है तो दुखी रहता है । सुख का ही नाम आरोग्य और दुःख का ही नाम रोग है । जिस प्रकार अपने कर्तव्य के अनुसार आत्मा शरीर धारण कर पुरुष बनता है उसी प्रकार अपने कर्तव्य के अनुसार दुःख प्राप्त करता है और रोगी होता है । इस प्रकार शरीर और रोग इन दोनों का कारण आत्मा है और यह पारीक्षि ने सिद्ध किया है क्योंकि बिना आत्मा के स्वस्थ रहना अर्थात् सुखी रहना, अस्वस्थ रहना अर्थात् दुखी होना सम्भव नहीं है । यह बात 'कतिधापुरुषीय' अध्याय में स्पष्टरूप से बतायी जायगी यथा—'भास्तमः सत्यमनृतं वेदाः कर्म शुभाशुभम् । न स्युः कर्ता वेदिता च पुरुषो न भवेद्यदि ॥ नाश्रयो न सुखं नार्तिर्न गतिर्नागतिर्न वाक् । न विज्ञानं न शास्त्राणि न जन्म मरणं न च ॥ न बन्धो न च मोक्षः स्यात् पुरुषो न भवेद्यदि । कारणं पुरुषस्तस्मात् कारणज्ञैरुदाहृतः ॥ न चेत् कारणमात्मा स्याद्भादयः स्युरहेतुकाः ।' ( च. शा. अ. १ ) ।

*** शरलोमा तु नेत्याह न ह्यात्माऽऽत्मानमात्मना । योजयेद्व्याधिभिर्दुःखैर्दुःखद्वेषी कदाचन ॥**
**रजस्तमोभ्यां तु मनः परीतं सत्त्वसंज्ञकम् । शरीरस्य समुत्पत्तौ विकाराणां च कारणम् ॥**

( २ ) शरलोमा का पक्ष — इस प्रकार पारीक्षि के उत्तर को सुनकर शरलोमा ने कहा कि यह कहना उचित नहीं है, दुःख से द्वेष करने वाला आत्मा स्वयं अपने आप को दुःख देने वाले रोगों से युक्त करेगा यह कदापि सम्भव नहीं है इसलिए सत्त्व संज्ञक मन जब रज और तम से युक्त होता है तो वह शरीर और रोगों की उत्पत्ति में कारण होता है ॥ १०–११ ॥

**विमर्श**—शरलोमा ने रज और तम से युक्त मन को शरीर और रोग की उत्पत्ति में कारण माना है । गीता में भी कहा है—'मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः ।' कोई भी व्यक्ति स्वयं

१. 'चेतनाधातुरात्मा' चक्रः । २. 'सुखदुःखयोरारोग्यरोगयोः' शिवदासः ।

दुःख भोगना नहीं चाहता तो आत्मा स्वयं दुःख भोगने के लिए रोगों को क्यों उत्पन्न करेगा ? तथा आत्मा स्वतन्त्र है वह शरीर की उत्पत्ति में कारण हो तो सर्वदा उत्तम योनि में ही उत्पन्न हो सकता है, पर देखा जाता है कि वह नीच योनि शूकर-कुक्कुर में भी उत्पन्न होता है। अतः आत्मा न शरीर की उत्पत्ति में कारण है न रोग की उत्पत्ति में।

*** वार्योविदस्तु नेत्याह न ह्येकं कारणं मनः[1]। नर्ते शरीराच्छारीररोगा[2] न मनसः स्थितिः॥ रसजानि तु भूतानि व्याधयश्च पृथग्विधाः। आपो हि रसवत्यस्ताः स्मृता निर्वृत्तिहेतवः[3]॥**

**( ३ )** वार्योविद् का पक्ष — इस प्रकार शरलोमा के वचन को सुनकर वार्योविद् ने कहा कि यह कहना उचित नहीं है, केवल एक मन न शरीर की उत्पत्ति में कारण है, न रोगों की उत्पत्ति में है तथा शरीर के बिना न शारीरिक रोगों की स्थिति रहेगी न मन की स्थिति। इसलिए प्राणि मात्र रस से उत्पन्न होते हैं और अनेक प्रकार के रोग भी रस के कारण ही उत्पन्न होते हैं। जल रस युक्त होता है और वही प्राणियों की तथा रोगों की उत्पत्ति में कारण है॥१२-१३॥

**विमर्श**—अर्थात् जब शरीर की सत्ता न मानी जाय तो मन की सत्ता नहीं है। अतः मन रोगों की उत्पत्ति में अकेले कारण नहीं बन सकता है, रोग शारीरिक और मानसिक दो प्रकार के होते हैं, मन को कारण मानने पर केवल मानसिक रोग हो सकते हैं, शारीरिक रोग का सर्वथा अभाव हो जायगा। अतः वार्योविद ने रस को शरीर एवं रोगों की उत्पत्ति में कारण माना है। शरीर की उत्पत्ति, माता-पिता के आहार-रस से ही शुक्र-शोणित का निर्माण होता है जो गर्भ का कारण है, उससे ही होती है। गर्भ स्थिति के पश्चात गर्भिणी के आहार-रस से गर्भ की पुष्टि होती है अतः पुरुष रसज कहा जाता है. जल रसमय है, बताया भी है—'आप्यो रसः इति।

*** हिरण्याक्षस्तु नेत्याह न ह्यात्मा रसजः स्मृतः।**
**नातीन्द्रियं[4] मनः सन्ति रोगाः शब्दादिजास्तथा॥ १४॥**
**षड्धातुजस्तु[5] पुरुषो रोगाः षड्धातुजास्तथा। राशिः षड्धातुजो ह्येष सांख्यैराद्यैः प्रकीर्तितः[6]॥**

**( ४ )** हिरण्याक्ष का पक्ष — इस प्रकार वार्योविद के वचन को सुनकर हिरण्याक्ष ने कहा कि यह कहना उचित नहीं है। क्योंकि 'आत्मा रस से उत्पन्न होता है' ऐसा नहीं माना जाता और मन अतीन्द्रिय है उसकी उत्पत्ति भी रस से नहीं हो सकती है, यदि रस से रोगों की उत्पत्ति मानी जाय तो यह भी कहना उचित नहीं है क्योंकि असात्म्य शब्द, स्पर्श, रूप, गन्ध से भी रोगों की उत्पत्ति होती है। षड्धातु से पुरुष की उत्पत्ति और षड्धातु से ही रोगों की भी उत्पत्ति होती है। प्राचीन विद्वानों ने चिकित्सा के लिए उपयोगी इस राशि-पुरुष को पूर्ण परीक्षा करने के बाद 'षड्धातुज है' ऐसा माना है॥ १४-१५॥

**विमर्श**—हिरण्याक्ष ने यह स्पष्ट किया है कि यदि राशि-पुरुष के घटक आत्मा और मन को रस से उत्पन्न माना जाय तो ये अतीन्द्रिय नहीं है। क्योंकि रस इन्द्रिय ग्राह्य है, 'कारण के अनुसार कार्य होता है' इस सिद्धान्त के अनुसार रस से उत्पन्न पदार्थ भी इन्द्रियग्राह्य ही होंगे इस प्रकार

---

१. 'न ह्येकं कारणं मन इति व्याधिमात्रं प्रतीति शेषः' शिवदासः।

२. 'शरीराच्छारीररोगाणाम्' ग.।

३. 'रसजानीत्यादौ स्मृता निर्वृत्तिहेतव इति व्याधिपुरुषयोः; एतेन व्याधिपुरुषजनकरसकारणत्वेनापः कारणकारणतया पुरुषविकारयोः कारणं भवन्ति' चक्रः।

४. 'यस्मादतीन्द्रियं मन आत्मा चातीन्द्रियः, तस्मान्न रसजौ; रसाद्धि जायमानं कारणगुणानुविधानादैन्द्रियकं स्यादित्यर्थः। हेत्वन्तरमाह-सन्तीत्यादि। अहितशब्दादिजन्ये विकारे न रसः कारणमित्यर्थः' चक्रः। ५. 'आत्मा पृथिव्यादीनि च पञ्च षड् धातवः' चक्रः। ६. 'परीक्षितः' ग.।

आत्मा और मन को ऐन्द्रियक होना चाहिए। पर वस्तुतः आत्मा और मन दोनों अतीन्द्रिय हैं अतः उनका उत्पादक रस नहीं हो सकता है। रोग भी रस के अतिरिक्त शब्दादि के द्वारा उत्पन्न होते हैं अतएव केवल रसज कहना अनुचित है। इस प्रकार वार्योविद के सिद्धान्त का खण्डन करते हुए षड्धातु को पुरुष एवं रोग का कारण माना है।

**तथा ब्रुवाणं कुशिकमाह तन्नेति कौशिकः[1]। कस्मान्मातापितृभ्यां[2] हि विना षड्धातुजो भवेत्॥**
**पुरुषः पुरुषाद्गौर्गोरश्वादश्वः प्रजायते[3]। पित्र्या मेहादयश्चोक्ता[4] रोगास्तावत्र कारणम्॥ १७॥**

**(५)** कौशिक का पक्ष — ऐसा कहते हुए कुशिक (हिरण्याक्ष) से कौशिक (शौनक पा० भेद) ने कहा कि यह कहना उचित नहीं है क्योंकि माता-पिता के विना षड्धातु से उत्पत्ति कैसे होगी? पुरुष से पुरुष, बैल से बैल, घोड़े से घोड़ा और प्रमेह आदि रोग पिता से होते हैं, अतः पुरुष और रोग की उत्पत्ति में माता-पिता कारण हैं॥ १६-१७॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि स्वतंत्र षड्धातु को पुरुष एवं रोग में कारण नहीं माना जा सकता क्योंकि माता-पिता के विना षड्धातु शरीर को उत्पन्न नहीं कर सकते हैं तथा पुरुष से पुरुष, गौ से गौ की उत्पत्ति तभी सम्भव है जब माता-पिता को कारण माना जाय अन्यथा पुरुष से गौ की तथा गौ से पुरुष की उत्पत्ति भी सम्भव हो सकती है। पर ऐसा देखा नहीं जाता है अतः पुरुष की तथा रोगों की उत्पत्ति में माता-पिता कारण हैं।

**भद्रकाप्यस्तु नेत्याह नह्यन्धोऽन्धात् प्रजायते। मातापित्रोरपि च ते प्रागुत्पत्तिर्न[5] युज्यते॥**
**कर्मजस्तु मतो जन्तुः कर्मजास्तस्य चामयाः। नह्यृते कर्मणो जन्म रोगाणां पुरुषस्य वा॥**

**(६)** भद्रकाप्य का पक्ष — भद्रकाप्य ने नहीं, ऐसा कहा, क्योंकि अन्धे से अन्धा उत्पन्न नहीं होता है। तथा तुम्हारे मत में माता-पिता की सृष्टि से पहिले उत्पत्ति नहीं हो सकती है। अतः जीव-मात्र कर्म से उत्पन्न माना जाता है और उसके रोग भी कर्मज माने गये हैं। क्योंकि कर्म के बिना रोगों की अथवा पुरुषों की उत्पत्ति नहीं होती है॥ १८-१९॥

**विमर्श**—कौशिक के वचनों को सुन कर भद्रकाप्य ने कहा कि पुरुष तथा रोग की उत्पत्ति में माता-पिता कारण नहीं हैं क्योंकि पुरुष के सादृश्य से पुरुष की तथा गौ के सादृश्य से गौ की उत्पत्ति होती है इसी लिए माता-पिता को कारण माना है तो सादृश्य से, अन्धे माता-पिता से अन्धे ही सन्तान की उत्पत्ति होनी चाहिए पर अन्धे माता-पिता से अन्धे सन्तान की ही उत्पत्ति हो, ऐसा होता नहीं है। अतः माता-पिता उत्पत्ति में कारण नहीं है। दूसरी आपत्ति यह है कि यदि माता ही उत्पत्ति में कारण हैं तो माता पिता की उत्पत्ति के पूर्व पुरुष की उत्पत्ति कहना सम्भव नहीं है अर्थात् पुत्र की उत्पत्ति में माता-पिता कारण, माता-पिता की उत्पत्ति में उनके माता-पिता कारण होंगे इस प्रकार पूर्व-पूर्व की उत्पत्ति में उनके माता-पिता कारण होंगे पर पूर्व-पूर्व की कल्पना में एक ऐसा काल आ जायगा कि माता-पिता का क्रम टूट जायगा, तब उसके पूर्व उत्पत्ति सम्भव नहीं है। पर ब्रह्मादि की उत्पत्ति विना माता-पिता के भी देखी जाती है।

**भरद्वाजस्तु नेत्याह कर्ता पूर्वं हि कर्मणः[6]। दृष्टं न चाकृतं कर्म यस्य स्यात् पुरुषः फलम्॥**

---

१. 'शौनकिः' यो.। २. 'मातापित्रनपेक्षित्वे सर्वप्राणिषु षड्धातुसमुदायस्य विद्यमानत्वेन नरगोऽश्वादिभेदो न स्यादिति भावः' चक्रः। ३. 'पुरुषः पुरुषं गौर्गामश्वोऽश्वं तु प्रजायते' ग.। अस्मिन् पाठे प्रजायते इत्यस्य उत्पादयतीत्यर्थः। ४. 'मातापितृभवाश्चोक्ता' ग.। ५. 'प्रागिति सर्गादौ निःशरीरिणी मातापित्रोरुत्पत्तिर्न स्यात्, चक्रः। ६. 'कर्मणः पूर्वं कर्ता 'भवति' इति शेषः, येन कर्मणा स पुरुषः कर्तव्यस्तस्य कर्मणः पुरुषपूर्वभावित्वात् कारणत्वं स्वीकर्तव्यं, ततश्च स चेद्विना कर्म पुरुषोऽभूत्, कथं पुरुषस्य कर्म कारणमिति भावः' चक्रः।

**भावहेतुः[1] स्वभावस्तु व्याधीनां पुरुषस्य च। खरद्रवचलोष्णत्वं तेजोन्तानां यथैव हि॥२१॥**

(७) भरद्वाज का पक्ष — भद्रकाप्य के वचन को सुनकर भरद्वाज ने कहा कि कर्म से पुरुष और रोग की उत्पत्ति मानना उचित नहीं है क्योंकि कर्म करने के पहले कर्त्ता का होना परम आवश्यक है। ऐसा कोई भी कर्म नहीं देखा जाता है जो कर्त्ता द्वारा न किया गया हो और जिस कर्म के फल-स्वरूप पुरुष की उत्पत्ति हो। अतः व्याधि और पुरुष दोनों की उत्पत्ति का कारण स्वभाव है जिस प्रकार पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि इन भाव पदार्थों में खरत्व, द्रवत्व, चलत्व और उष्णत्व स्वभावतः उत्पन्न होते हैं॥ २०-२१॥

**विमर्श**—यह सर्वतंत्र-सिद्धान्त है कि 'कृतस्य कर्मणः फलं नाकृतस्य' अर्थात् जो कर्म किया जाता है, उसी का फल होता है, बिना किये हुये कोई कर्म नहीं होता है न उसका फल होता है। इसलिये कर्म को कारण न मानकर स्वभाव को पुरुष एवं रोग का कारण माना है और उदाहरण स्वरूप यह बताया है कि जिस तरह पृथ्वी आदि में स्वभाव से ही खरत्व, द्रवत्व, चलत्व और उष्णत्व उत्पन्न होता है उसका कोई कारण नहीं है तथा योगवाशिष्ठ में भी बताया है, यथा—'कः कण्टकानां प्रकरोति तैक्ष्ण्यं चित्रं विचित्रं मृगपक्षिणां च। माधुर्यमिक्षौ कटुता मरीचे, स्वभावतः सर्वमिदं प्रवृत्तम्॥' ये सभी वस्तु स्वभाव से ही उत्पन्न होते हैं इसमें कोई अन्य कारण नहीं हैं उसी प्रकार पुरुष और रोग की उत्पत्ति में दूसरा कोई कारण नहीं हैं, केवल स्वभाव कारण है।

**काङ्कायनस्तु नेत्याह नह्यारम्भफलं भवेत्[2]। भवेत् स्वभावाद्भावानामसिद्धिः सिद्धिरेव वा॥ स्रष्टा त्वमितसंकल्पो ब्रह्मापत्यं प्रजापतिः। चेतनाचेतनस्यास्य जगतः[3] सुखदुःखयोः॥२३॥**

(८) काङ्कायन का पक्ष — स्वभाववादी भरद्वाज के वचन को सुनकर कांकायन ने कहा कि स्वभाव से ही रोग और शरीर तथा सभी पदार्थों की उत्पत्ति अथवा अनुत्पत्ति हो तो प्रयोजन-विशेष से किये गये अन्य व्यापारों का कोई महत्त्व ही नहीं रह जायगा। अतः इस सृष्टिमात्र का तथा पुरुष एवं रोगों की उत्पत्ति के, ब्रह्मा के पुत्र प्रजापति जिनका संकल्प अपरिमित हैं और जो इस चेतन-अचेतन जगत् के और सुख-दुःख के कर्त्ता हैं, वही कर्त्ता हैं॥ २२-२३॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि स्वभाव से यदि सभी कार्य होने लगे तो भिन्न प्रयोजन के उद्देश्य से किये गये यज्ञ, अध्ययन, कृषि, वाणिज्य आदि का कोई फल या महत्त्व नहीं रह जायेगा और फिर इसे कोई करेगा भी नहीं क्योंकि सारे कार्य स्वभाव से ही होने लगेंगे। इसलिये स्वभाव को कारण न मानकर प्रजापति को सुख-दुःख और शरीर की उत्पत्ति में कारण माना है।

**तन्नेति भिक्षुरात्रेयो नह्यपत्यं प्रजापतिः। प्रजाहितैषी सततं दुःखैर्युञ्ज्यादसाधुवत्॥२४॥ कालजस्त्वेव पुरुषः कालजास्तस्य चामयाः। जगत् कालवशं सर्वं कालः सर्वत्र कारणम्॥**

(९) भिक्षु आत्रेय का पक्ष — कांकायन के इस वचन को सुनकर आत्रेयभिक्षु ने कहा कि ब्रह्मा के पुत्र प्रजापति दुःख के कर्त्ता नहीं माने जा सकते क्योंकि प्रजापति को पुरुष की उत्पत्ति में कारण माना जाय तो प्रजापति की प्रजा (सन्तान) सभी प्राणी होंगे। पिता पुत्र की सदा हित कामना करता है तो सन्तानों के हित चाहने वाले प्रजापति अपनी सन्तानों में दुष्ट मनुष्यों के समान दुःख का संयोग नहीं कर सकते हैं। अतः रोग और पुरुष की उत्पत्ति में काल कारण है, यह सम्पूर्ण जगत् काल के ही वशीभूत है और सभी प्रकार के कार्यों के होने में काल ही कारण है।

---

१. 'भावहेतुरुत्पत्तिहेतुः' चक्रः। २. 'यदि स्वभावादेव भावानां विकारशरीरादीनां सिद्ध्यसिद्धी भवतः, तदाऽऽरम्भफलं न भवेत्, स्वाभाविकत्वाद्भावानां; य इमे लोकशास्त्रसिद्धा यागकृष्यध्ययनाद्यारम्भास्ते निष्प्रयोजना भवेयुरकारणत्वादित्यर्थः' चक्रः।

३. 'चेतनाचेतनस्यायं कारणम्' ग.।

**विमर्श**—आत्रेय भिक्षु ने प्रजापति की कारणता को अस्वीकार करते हुये काल को कारण माना है यथा—'कालः पचति भूतानि कालः संहरते प्रजाः। कालः सुप्तेषु जागर्ति कालो हि दुरतिक्रमः॥ नाकालतो म्रियते जायते वा, नाकालतो व्याहरते च बालः। नाकालतो यौवनमभ्युपैति, नाकालतो रोहति बीजमुप्तम्॥ कालमूलमिदं सर्व भावाभावौ सुखासुखे। कालेनाभ्यागताः सर्वे कालो हि बलवत्तरः॥' (महाभारत)। ये सब युक्तियां काल को कारण मानने में दी गई हैं। इस प्रकार काशिराज के प्रश्नों का उत्तर ९ विद्वान महर्षियों ने दिया है। ये तत्कालीन ऋषियों के भिन्न-भिन्न सिद्धान्त थे और वे अपने-अपने सिद्धान्त के अनुसार उत्तर दिये, इन ९ ऋषियों के सिद्धान्त को निम्नलिखित रूप में एकत्र किया जा रहा है।

| वैज्ञानिकों के नाम (Name of Scientists) | उनके वाद (पक्ष) (Their Theories) |
|---|---|
| १. मौद्गल्य पारीक्षि | आत्मवाद (Spirit Theory) |
| २. शरलोमा | सत्त्ववाद (Mind Theory) |
| ३ वार्योविद | रसवाद (Fluid (Embryonic) Theory) |
| ४. हिरण्याक्ष | षड्धातुवाद (Six Element Theory) |
| ५. कौशिक (शौनक) | माता-पितृवाद (Parent Theory) |
| ६. भद्रकाप्य | कर्मवाद (Action Theory) |
| ७. भरद्वाज | स्वभाववाद (Nature Theory) |
| ८. काङ्कायन | प्रजापतिवाद (Creator (God) Theory) |
| ९. आत्रेयभिक्षु | कालवाद (Time Theory) |

इन लोगों ने मतों का प्रतिपादित करते हुये यह स्पष्ट कर दिया है कि जिन कारणों से पुरुष की उत्पत्ति होती है उन्हीं कारणों से रोग की भी उत्पत्ति होती है।

**ॐ तथर्षीणां विवदतामुवाचेदं पुनर्वसुः। मैवं वोचत तत्त्वं हि दुष्प्रापं पक्षसंश्रयात्[1]॥ २६॥ वादान् सप्रतिवादान् हि वदन्तो निश्चितानिव। पक्षान्तं नैव गच्छन्ति तिलपीडकवद्गतौ[2]॥ मुक्त्वैवं वादसंघट्टमध्यात्ममनुचिन्त्यताम्। नाविधूते तमःस्कन्धे[3] ज्ञेये ज्ञानं प्रवर्तते॥२८॥**

विभिन्न पक्षों के ऐकान्तिक दुराग्रह की निन्दा — इन ९ विद्वान महर्षियों के विवादयुक्त वचनों को सुनकर आचार्य पुनर्वसुने कहा कि आप लोग इस तरह मत कहिये क्योंकि अपने-अपने पक्षों का आश्रय लेकर विवाद करने पर तत्त्व की प्राप्ति अर्थात् सिद्धान्त का निर्णय नहीं हो पाता है। वाद (उत्तर) और प्रतिवाद (प्रत्युत्तर) को निश्चित सिद्धान्त की तरह कहते हुये किसी एक पक्ष का अन्त नहीं हो सकता है जैसे कि तेल पेरने वाला मनुष्य घूमता हुआ जिस स्थान से प्रथम बार भ्रमण करना प्रारम्भ करता है उस स्थान पर पुनः आ जाता है (उसी प्रकार जो किसी भी एक पक्ष का आग्रहपूर्वक आश्रयण करता है वह वाद-विवाद करते हुये अन्य पक्ष का खण्डन-मण्डन करते हुये पुनः वह अपने पक्ष पर ही चला आता है चाहे उसका पक्ष उचित हो या अनुचित)। इसलिये वाद-विवाद की प्रक्रिया को छोड़कर अध्यात्म (निश्चित सिद्धान्त) की चिन्ता करनी चाहिये क्योंकि जब तक अज्ञानरूपी तम का नाश नहीं होता है तब तक ज्ञान करने योग्य सिद्धान्त विषयों का ज्ञान नहीं होता है॥ २६–२८॥

**विमर्श**—आचार्य ने इस अपनी उक्ति के द्वारा यह स्पष्ट किया है कि काशीपति के प्रश्नों का

१. 'पक्षसंश्रयादिति रागतः पक्षसंग्रहात्' चक्रः। २. 'तिलपीडकस्तैलार्थं यन्त्रोपरिस्थितो मनुष्यः' चक्रः। ३. 'पक्षरागश्चेह तत्त्वज्ञानप्रतिबन्धकत्वेन तमःस्कन्ध उच्यते' चक्रः।

समाधान संधाय-सम्भाषा परिषद् द्वारा किया गया है जिसमें प्रत्येक विद्वानों ने युक्तिपूर्वक अपने सिद्धान्तों का प्रतिपादन और दूसरे के पक्षों का खण्डन किया है पर अपने पक्ष को स्वीकार करने के लिए विशेष रूप से आग्रह नहीं किया है। अन्त में निर्णय देते हुए आचार्य ने यह स्पष्ट कर दिया है कि जब किसी निश्चित वस्तु की खोज में प्रवृत्त हुआ जाता है तो आग्रहवश अपने पक्ष को दूसरे पर लादने की कोशिश किया जाय तो उससे सिद्धान्त का निश्चय नहीं होता है। अन्त में सभी ऋषियों के वचनों को स्वीकार करते हुए अपना सिद्धान्त आचार्य ने निश्चित किया है।

**ॐॐ येषामेव हि भावानां संपत् संजनयेन्नरम्। तेषामेव विपद्व्याधीन् विविधान् समुदीरयेत्॥**

पुनर्वसु आत्रेय का समन्वयात्मक मत — आत्रेय पुनर्वसु का सिद्धान्त—जिन भावों की सम्पत्ति पुरुष की उत्पत्ति में कारण है उन्हीं भावों की विपत्ति अनेक प्रकार के रोगों को उत्पन्न करती है॥

**विमर्श**—आचार्य ने बुद्धिमत्तापूर्वक प्रत्येक विद्वानों के मतों का आदर करते हुए बताया है कि आप लोगों की उक्ति अंशतः ठीक है और जिसके समान रूप के रहने पर पुरुष की उत्पत्ति होती है। उन्हीं मूल वस्तु में विकृति आ जाने से रोगों की उत्पत्ति होती है, यद्यपि सभी विद्वानों का पक्ष एकांगी है, पर यदि यहाँ पर सभी मतों का आचार्य खण्डन करने लगते तो दूसरा व्यक्ति अपने पक्ष का मण्डन करने के लिए प्रस्तुत हो जाता, फलतः काशीपति के प्रश्न का समाधान न होता। इस विषय में आचार्य का क्या मत है यह बात उन्होंने यहाँ नहीं बताई है। वस्तुतः सभी मत किसी न किसी अंश में सत्य हैं पर सिद्धान्ततः समुदाय, पुरुष एवं रोग की उत्पत्ति में कारण होता है यह आचार्य का मत है और इसका वर्णन विशेष रूपसे शारीर स्थान के 'खुड्डिकागर्भावक्रान्ति शारीर' में विस्तृत रूप से किया है इसको वहीं देखना चाहिए।

**ॐ अथात्रेयस्य भगवतो वचनमनुनिशम्य पुनरेव वामकः काशिपतिरुवाच भगवन्तमात्रेयं—भगवन्? संपन्निमित्तजस्य पुरुषस्य विपन्निमित्तजानां च रोगाणां किमभिवृद्धिकारणमिति॥ ३०॥**

## ( २ ) पुरुष तथा रोग के वृद्धि में हेतु

## ( Factors Responsible for the Growth of Man and Diseases )

काशीपति वामक का दूसरा प्रस्ताव — भगवान् पुनर्वसु आत्रेय के वचनों को सुनकर पुनः काशिराज वामक ने भगवान् आत्रेय से पूछा—भगवन्! सम्पत्ति से उत्पन्न हुए पुरुष और विकृति से उत्पन्न हुए रोगों की वृद्धि के क्या कारण हैं?॥ ३०॥

**ॐ तमुवाच भगवानात्रेयः—हिताहारोपयोग एक एव पुरुषवृद्धिकरो भवति, अहिताहारोपयोगः पुनर्व्याधिनिमित्तमिति॥ ३१॥**

पुनर्वसु आत्रेय का उत्तर — हितकर आहार का सेवन ही पुरुष की वृद्धि में कारण है और अहितकर आहार का सेवन ही रोगों की वृद्धि में कारण है॥ ३१॥

**ॐ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—कथमिह भगवन्? हिताहितानामाहारजातानां लक्षणमनपवादमभिजानीमहे, हितसमाख्यातानामाहारजातानामहितसमाख्यातानां च मात्राकालक्रियाभूमिदेहदोषपुरुषावस्थान्तरेषु विपरीतकारित्वमुपलभामह इति॥**

अग्निवेश का हिताहित आहार के लक्षण के बारे में प्रश्न — इस प्रकार कहने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा हे भगवन्! मैं हितकारी आहार और अहितकारी विहारों के निश्चित लक्षणों को कैसे समझूं, क्योंकि जो हितकर आहार तथा जो अहितकर आहार बताये गये हैं वे ही आहार

१. 'येषामिति यत्र र्नीयानां, ते च महाभूतादयः' चक्रः।

मात्रा, काल, क्रिया, भूमि, देह, दोष, पुरुष की अवस्था विशेष से विपरीत कार्य करने वाले होते हैं, ऐसा हम लोग देखते हैं ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जो हितकर आहार द्रव्य हैं वे भी मात्रा आदि के कारण अहितकर बन जाते हैं। जैसे—'प्राणाः प्राणभृताभन्नं तदयुक्त्या हिनस्त्यसून्।' ( च० चि० २४ ) तथा जो अहितकर पदार्थ बताये गये हैं वे मात्रा आदि के अनुसार हितकर बन जाते हैं जैसे—'विषं प्राणहरं तच्च युक्तियुक्तं रसायनम्।' इन उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि स्वाभाविक हितकर तथा अहितकर द्रव्य मात्रा आदि के अनुसार अहितकर या हितकर बन जाते हैं तो यह कैसे निश्चित रूप से समझा जाय कि हितकर और अहितकर द्रव्यों की परिभाषा क्या है ? यह अग्निवेश ने प्रश्न उपस्थित किया।

**तमुवाच भगवानात्रेयः—यदाहारजातमग्निवेश ? समांश्चैव शरीरधातून् प्रकृतौ स्थापयति विषमांश्च समीकरोतीत्येतद्धितं विद्धि, विपरीतं त्वहितमिति; इत्येतद्धिताहित-लक्षणमनपवादं भवति ॥ ३३ ॥**

पुनर्वसु आत्रेय का उत्तर — इस प्रकार शंका उपस्थित करनेवाले अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश ! जो आहार द्रव्य समान मात्रा में रहनेवाले शारीरिक धातुओं को स्वाभाविक रूप में ही रक्खे और विषम मात्रा में रहनेवाले शारीरिक धातुओं को सममात्रा में कर दे उसे हितकर आहार द्रव्य कहना चाहिए। इससे विपरीत जो द्रव्य हों ( अर्थात् समधातु को विषम बना दें और विषम धातु को और विशेष रूप से विकृत कर दें ) उन्हें अहितकर आहार कहा जाता है यह हितकर और अहितकर द्रव्यों का निश्चित लक्षण है ॥ ३३ ॥

**एवंवादिनं च भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—भगवन् ! न त्वेतदेवमुपदिष्टं भूयिष्ठ[1]-कल्पाः सर्वभिषजो विज्ञास्यन्ति ॥ ३४ ॥**

अग्निवेश का दूसरा प्रश्न — इस प्रकार कहनेवाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा कि हे भगवन् इस प्रकार उपदेश करने पर अधिकतर सभी प्रकार के वैद्य ( अर्थात् उत्तम, मध्यम और निकृष्ट बुद्धिवाले वैद्य ) हितकर और अहितकर द्रव्यों का लक्षण निश्चित रूप से नहीं समझ सकते हैं ॥ ३४ ॥

**तमुवाच भगवानात्रेयः—येषां हि विदितमाहारतत्त्वमग्निवेश ! गुणतो द्रव्यतः कर्मतः सर्वावयवशश्च मात्रादयो भावाः, त एतदेवमुपदिष्टं विज्ञातुमुत्सहन्ते। यथा तु खल्वेतदुप-दिष्टं भूयिष्ठकल्पाः सर्वभिषजो विज्ञास्यन्ति, तथैतदुपदेक्ष्यामो मात्रादीन् भावानुदा-हरन्तः[2]; तेषां हि बहुविधविकल्पा भवन्ति; आहारविधिविशेषांस्तु खलु लक्षणतश्चावयवत-श्चानुव्याख्यास्यामः ॥ ३५ ॥**

पुनर्वसु आत्रेय का उत्तर — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश जिन मनुष्यों को गुणों के अनुसार, द्रव्यों के अनुसार, कर्मों के अनुसार आहार तत्त्व का ज्ञान है तथा मात्रा आदि ( आहार की मात्रा, काल, देश आदि आहार-विधिविशेषायतन ) के सर्वावयव ( सम्पूर्ण रूप ) का ज्ञान है वे ही व्यक्ति इस प्रकार के अहितकर या हितकर आहार वर्गों का उपदेश कर सकते हैं, तथा जो व्यक्ति आहार तत्त्वों को सभी प्रकार से जानता है वही व्यक्ति ऐसे उपदेशों को समझ भी सकता है। अधिकतर सभी प्रकार के चिकित्सक इस उपदेश को जिस प्रकार समझ सकें उसी प्रकार से मात्रा आदि सभी भावों को उदाहरण रूप में न देकर, उपदेश कर रहे हैं। मात्रा आदि सभी भावों का उदाहरण देना बहुत कठिन है क्योंकि मात्रा आदि के विकल्प

१. 'भूयिष्ठकल्पा नानाप्रकारा उत्तमाधममध्यमा इत्यर्थः' चक्रः। २. 'सर्वाननुदाहरन्तः' यो.।

( भेद ) बहुत प्रकार के होते हैं। अब लक्षण के अनुसार और द्रव्यों के अवयवों के अनुसार आहार-विधि विशेष की व्याख्या कर रहा हूँ ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—आहार तत्त्वों को जो व्यक्ति सभी प्रकार से जानता है वही आहार सम्बन्धी शङ्काओं को समझ सकता है, उन शङ्काओं का निराकरण कर सकता है तथा उपदेश कर सकता एवं उपदेश समझ सकता है। कहने का तात्पर्य यह है कि उपदेश भी अधिकारी व्यक्ति को ही दिया जाता है, अधिकारी वही व्यक्ति होता है जो प्रश्नविषयक प्रकरण का सर्वाङ्गीण ज्ञाता हो, विषय का सर्वाङ्गीण ज्ञाता होने पर प्रत्येक का उदाहरण देना आवश्यक नहीं होता है। तथा आहार-विधि-विकल्प के भेद अनन्त होते हैं, प्रत्येक का उदाहरण देकर समझाना असम्भव है अतः आहार तत्त्वों का वर्णन लक्षण एवं अवयव द्वारा बता रहे हैं।

**❀ तद्यथा-आहारत्वमाहारस्यैकविधम्, अर्थाभेदात्; स पुनर्द्वियोनिः, स्थावरजङ्गमात्मकत्वात्; द्विविधप्रभावः, हिताहितोदर्क[1]विशेषात्, चतुर्विधोपयोगः, पानाशनभक्ष्यलेह्योपयोगात्; षडास्वादः, रसभेदतः षड्विधत्वात्; विंशतिगुणः, गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षमन्दतीक्ष्णस्थिरसरमृदुकठिनविशदपिच्छिलश्लक्ष्णखरसूक्ष्मस्थूलसान्द्रद्रवानुगमात्; अपरिसंख्येयविकल्पः, द्रव्यसंयोगकरण[2]बाहुल्यात् ॥ ३६ ॥**

आहार के विभिन्न दृष्टि से भेद—( १ ) जैसे—अर्थ में अभेद होने से आहार का आहारत्व प्रायः एक ही होता है। ( २ ) वह आहार द्रव्य, स्थावर, जंगम भेद से दो योनि का होता है। ( ३ ) १. हितकर आहार, २. अहितकर आहार परिणाम के अनुसार आहार के प्रभाव दो होते हैं। ( ४ ) पान, अशन, भक्ष्य लेह्य, यह प्रयोग-भेद से आहार द्रव्यों का चार भेद किया जाता है, ( ५ ) रस मधुर, अम्ल, लवण, कटु तिक्त, कषाय भेद से छ प्रकार का होता है इसलिए आहार द्रव्य स्वाद-भेद से छ तरह के होते हैं। ( ६ ) गुरु-लघु, शीत-उष्ण, स्निग्ध-रूक्ष, मन्द-तीक्ष्ण, स्थिर-सर, मृदु-कठिन, विशद-पिच्छिल, श्लक्ष्ण-खर, सूक्ष्म-स्थूल, सान्द्र-द्रव ये आहार के बीस, गुण होते हैं इसके अनुसार आहार के २० भेद होते हैं। इस प्रकार द्रव्यों के संयोग तथा संस्कार की बहुलता से आहार की संख्या अपरिमित भेद से युक्त होती है ॥ ३६ ॥

**विमर्श**—जिस प्रकार द्रव्य के ९ भेद होते हुए द्रव्यत्व सभी में एक होता है या मनुष्यों के अधिक भेद होने पर भी सभी में मनुष्यत्व एक होता है उसी प्रकार आहार द्रव्यों के अपरिमित भेद होते हुए आहार-सामान्य से आहारत्व को एक प्रकार का ही माना जाता है। आहार की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—'आहार्यते गलादधो नीयते इत्याहारः' अथवा 'आह्रियन्ते शरीरधातवः अनेन इत्याहारः' या 'गलविवरादधः संयोगानुकूलव्यापारः आहारः' अर्थात् गले के नीचे द्रव्यों के ले जाने का नाम आहार है या जिसके द्वारा शारीरिक धातुएँ पुष्ट होती हैं उसे आहार कहते हैं या गले के विवर ( छिद्र ) से नीचे के अवयवों से द्रव्यों का संयोग कराना आहार कहा जाता है। यह आहार एक ही प्रकार का होता है चाहे उसे जल, फल, अन्न, दूध आदि कुछ भी कहा जाय क्योंकि सबका आहरण अन्न-नलिका द्वारा ही होता है। पुनः आहार के भेदों को असंख्य बताने के लिए, ( १ ) योनि, ( २ ) प्रभाव, ( ३ ) उपयोग, ( ४ ) स्वाद, ( ५ ) गुणभेद से विभिन्न भेदों का उल्लेख किया है और यदि इन्हीं भेदों से विभक्त आहार-द्रव्यों का संयोग और संस्कार की दृष्टि से भेद करना चाहें तो भेद की संख्या अगणित हो जायगी।

---

१. 'उदर्क उत्तरकालीनं फलम्' चक्रः।  २ 'संस्कारादिकरण' ग.।

**तस्य खलु ये ये विकारावयवा भूयिष्ठमुपयुज्यन्ते, भूयिष्ठकल्पानां[1] च मनुष्याणां प्रकृत्यैव हिततमाश्चाहिततमाश्च, तांस्तान् यथावदुपदेक्ष्यामः ॥ ३७ ॥**

प्रधान उदाहरण — उन आहार द्रव्यों के जिन-जिन विकारों में जो-जो अवयव ( अंश ) अधिक रूप में प्रयुक्त होते हैं और अधिकतर मनुष्यों के लिए स्वभाव से ही हितकर और स्वभाव से ही अहितकर होते हैं उन सबों का उपदेश ठीक-ठीक रूप में कर रहा हूँ ॥ ३७ ॥

**तद्यथा—लोहितशालयः शूकधान्यानां पथ्यतमत्वे श्रेष्ठतमा भवन्ति, मुद्गाः शमीधान्यानाम्, आन्तरिक्षमुदकानां, सैन्धवं लवणानां, जीवन्तीशाकं शाकानाम्, ऐणेयं मृगमांसानां, लावः पक्षिणां, गोधा बिलेशयानां, रोहितो मत्स्यानां, गव्यं सर्पिः सर्पिषां, गोक्षीरं क्षीराणां, तिलतैलं स्थावरजातानां स्नेहानां, वराहवसा आनूपमृगवसानां, चुलुकीवसा मत्स्यवसानां, पाकहंसवसा जलचरविहङ्गवसानां, कुक्कुटवसा विष्किरशकुनिवसानाम्, अजमेदः शाखादमेदसां, शृङ्गवेरं कन्दानां, मृद्वीका फलानां, शर्करेक्षुविकाराणामिति प्रकृत्यैव हिततमानामाहारविकाराणां प्राधान्यतो द्रव्याणि व्याख्यातानि भवन्ति ॥ ३८ ॥**

प्रकृति ( स्वभाव ) से ही हितकर आहार — जैसे शूकधान्यों में लाल चावल, पथ्य में ( हितकर ) उत्तम होता है, शमीधान्यों ( छीमीवालों ) में मूँग, जलवर्ग में आकाशीय जल, लवणवर्गों में सैन्धव, शाकवर्गों में जीवन्ती का शाक, मृगमांसों में एण (विशेष मृग) का माँस, पक्षियों में लावा का माँस, बिल में रहनेवाले प्राणियों के माँसों में गोह का माँस, मछलियों में रोहू मछली, घृतवर्गों में गोघृत, दुग्धवर्गों में गाय का दुग्ध, स्थावर स्नेहों में तिलतैल, आनूप मृग की चर्बियों में सूअर की चर्बी, मछली की चर्बियों में चुलुकी जाति की मछली की चर्बी, जलचर पक्षियों की चर्बियों में पाक हंस ( श्वेत हंस ) की चर्बी। चोंच से खोदकर आहार द्रव्य को प्राप्त करनेवाले पक्षियों की चर्बियों में मुर्गे की चर्बी, पत्ती खानेवाले पशुओं की मेदाओं में बकरी की मेदा, कन्दों में अदरख, फलों में मुनक्का, ईख के विकारों में शर्करा। स्वभाव से ही आहार द्रव्यों में जो प्रधान रूप से हितकर होते हैं उन द्रव्यों की व्याख्या यहाँ कर दी गई है ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—स्वभाव से जो प्रायः हितकर होते हैं उन द्रव्यों में भी जो विशेष रूप से प्रधान हैं उनका यहाँ वर्णन किया गया है। सारे हितकर द्रव्यों का यदि पृथक्-पृथक् वर्णन किया जाय तो बहुत विस्तार हो जायगा इसलिए संक्षेप में यहाँ आचार्य ने वर्णन किया है। आधुनिक खोज से भी यह स्पष्ट हो गया है कि मानव-शरीर की रक्षा के लिए शरीर के घटक मांस तत्त्व (Protien), शाकतत्त्व ( Carbohydrate ), वसा ( Fat ), लवण ( Salt ), खनिज द्रव्य ( Minerals ), जल ( Water ), जीवतिक्ति ( Vitamin ) की आवश्यकता होती है। लाल चावल का गुण आज के वैज्ञानिक स्वीकार करते हैं और कहते हैं कि इसमें Vitamin का वह अंश रहता है जो हमें Beri-Beri से बचाता है इसीलिए वे मशीन से छटे चावल का विरोध करते हैं। दालों में सुपाच्य मूँग की दाल है। इसके अनन्तर लवणों का उपदेश कर जीवतिक्ति के प्राप्ति स्थान हरे शाकों का उल्लेख किये हैं। सैन्धव लवण खनिज होने से अनेक उपयोगी धातुओं से युक्त होता है और जीवन्ती शाक तो जीवनीयगण का विशिष्ट शाक है जो शरीर की जीवनीय शक्ति को बढ़ाता है। शरीर में निर्माण का अधिक कार्य मांस तत्त्व से होता है मांस तत्त्व प्राणिज और वानस्पतिक दो प्रकार के होते हैं। इनमें से प्राणिज मांस तत्त्व शरीर के लिए सुपाच्य एवं उपयोगी

१. 'भूयिष्ठकल्पानामिति किञ्चिन्न्यूनबहूनाम्' चक्रः। गङ्गाधरस्तु 'भूयिष्ठकल्पनाश्च' इति पठित्वा 'भूयिष्ठकल्पना आहारस्य विकारा यवागवादयः' इति व्याख्यानयति।

समझा जाता है, यहाँ दोनों प्रकार के मांसतत्त्वों, उनमें भी जो अधिक उपयोगी हैं उनका उल्लेख आचार्य ने किया है, जैसे प्राणिज मांसतत्त्व के लिए हिरण, गोधा, रोहितमत्स्य तथा गोदुग्ध का उपदेश किया है। दूध का सेवन शाकाहारी भी करते हैं अतः प्राणिजमांस का भी तत्त्व भी उन्हें मिल जाता है। शरीर में शक्ति का साधन वसा है यह भी प्राणिज एवं वानस्पतिक भेद से दो प्रकार का होता है। स्थावर में तिल तैल एवं प्राणिज में गोघृत का उल्लेख है। इसके अतिरिक्त सूअर, चुलकी मछली, मुर्गे आदि की चर्बी को भी श्रेष्ठ कहा गया है। कन्दों में तो दीपन-पाचन में श्रेष्ठ अदरक का उपदेश किया है, फलों में अंगूर एवं ईख के विकार में शर्करा को सर्वोत्तम बतलाया है। सारांश है कि जो द्रव्य शरीर के लिए सुपाच्य, हितकर, मल-विसर्जन में सहायक, धातु-निर्माण में सर्वोत्तम तथा दोषों को न कुपित करने वाले हैं वे पदार्थ हितकर या पथ्य बतलाये गये हैं।

**अहिततमानप्युपदेक्ष्यामः—यवकाः शूकधान्यानामपथ्यतमत्वेन प्रकृष्टतमा भवन्ति, माषाः शमीधान्यानां, वर्षानादेयमुदकानाम्, औषरं लवणानां, सर्षपशाकं शाकानां, गोमांसं मृगमांसानां, काणकपोतः पक्षिणां, भेको बिलेशयानां, चिलिचिमो मत्स्यानाम्, आविकं सर्पिः सर्पिषाम्, अविक्षीरं क्षीराणां, कुसुम्भस्नेहः स्थावरस्नेहानां, महिषवसा आनूपमृगवसानां, कुम्भीरवसा मत्स्यवसानां, काकमद्गुवसा जलचरविहङ्गवसानां, चटकवसा विष्किरशकुनिवसानां, हस्तिमेदः शाखादमेदसां, निकुचं फलानाम्, आलुकं[1] कन्दानां, फाणितमिक्षुविकाराणाम्; इति प्रकृत्यैवाहिततमानामाहारविकाराणां प्रकृष्टतमानि द्रव्याणि व्याख्यातानि भवन्ति। ( इति ) हिताहितावयवो व्याख्यात आहारविकाराणाम् ॥ ३९ ॥**

अहितकर आहार के उदाहरण — अब इसके बाद अहितकर आहारद्रव्यों का उपदेश कर रहा हूँ। अपथ्य द्रव्यों की गणना में शूकधान्यों में यवक ( घोड़ जई ) परम अपथ्य होता है, शमीधान्यों में उड़द, जलों में वर्षा ऋतु की नदी का जल, लवणवर्गों में ऊसर से निर्मित लवण, शाकवर्गों में सरसों का शाक, मृगमांसों ( पशुमांसों ) में गोमांस, पक्षियों में काण कबूतर ( जंगली कबूतर ) का मांस, बिल में रहने वाले जीवों में मेढ़क का मांस, मछलियों में चिलचिम का मांस, घृतवर्गों में भेड़ का घृत, दुग्धवर्गों में भेड़ का दूध, स्थावर स्नेहों में बर्रे का तेल, आनूप मृगों की चर्बियों में भैंस की चर्बी, मछली की चर्बियों में कुम्भीर नामक मछली की चर्बी, जलचर पक्षियों की चर्बी में काक मद्गु पक्षी की चर्बी, खोद-खोदकर खाने वाले पक्षियों की चर्बियों में चटक (गवरैया) की चर्बी, डाल-पत्ती खाने वाले प्राणियों में हाथी की मेदा, फलों में बड़हर, कंदों में आलू, ईख के विकारों में राब, ये स्वभाव से ही आहार-विकारों में विशेष कर अहितकर द्रव्य हैं। इनकी व्याख्या यहाँ कर दी गई है। इस प्रकार यहाँ हितकर-अहितकर आहार विकारों के अवयवों ( भेदों ) की व्याख्या कर दी गई है ॥ ३९ ॥

**अतो भूयः कर्मौषधानां च[2] प्राधान्यतः सानुबन्धानि च द्रव्याण्यनुव्याख्यास्यामः[3]। तद्यथा—अन्नं वृत्तिकराणां श्रेष्ठम्[4], उदकमाश्वासकराणां[5], ( सुरा श्रमहराणां ), क्षीरं जीवनीयानां, मांसं बृंहणीयानां, रसस्तर्पणीयानां, लवणमन्नद्रव्यरुचिकराणाम्, अम्लं हृद्यानां[6], कुक्कुटो बल्यानां, नक्ररेतो वृष्याणां, मधु श्लेष्मपित्तप्रशमनानां, सर्पिर्वातपित्तप्रशमनानां,**

---

१. 'मूलकम्' ग.। २. चकारेण आहारविकाराणामिति समुच्चीयते।
३. 'द्रव्यादीनि' ग.। ४. 'श्रेष्ठतमम्' ग.। ५. 'उदकमाप्यायनकराणाम्' यो.।
६. 'अम्लं हृद्यानामिति हृद्यानाम्, अम्लं हि स्वयमेव रोचते' चक्रः।

तैलं वातश्लेष्मप्रशमनानां, वमनं श्लेष्महराणां, विरेचनं पित्तहराणां, वस्तिर्वातहराणां, स्वेदो मार्दवकराणां, व्यायामः स्थैर्यकराणां, क्षारः पुंस्त्वोपघातिनां, ( तिन्दुकमनन्नद्रव्यरुचिकराणाम्), आमं कपित्थमकण्ठ्यानाम्, आविकं सर्पिरहृद्यानाम्, अजाक्षीरं शोषघ्नस्तन्यसात्म्यरक्तसांग्राहिकरक्तपित्तप्रशमनानाम्, अविक्षीरं श्लेष्मपित्तजननानां, महिषीक्षीरं स्वप्नजननानां, मन्दकं[1] दध्यभिष्यन्दकराणां, गवेधुकान्नं कर्शनीयानाम्, उद्दालकान्नं विरूक्षणीयानाम्, इक्षुर्मूत्रजननानां, यवाः पुरीषजननानां, जाम्बवं वातजननानां, शष्कुल्यः श्लेष्मपित्तजननानां, कुलत्था अम्लपित्तजननानां, माषाः श्लेष्मपित्तजननानां, मदनफलं वमनास्थापनानुवासनोपयोगिनां, त्रिवृत् सुखविरेचनानां, चतुरङ्गुलो मृदुविरेचनानां, स्नुक्पयस्तीक्ष्णविरेचनानां, प्रत्यक्पुष्पा शिरोविरेचनानां, विडङ्गं क्रिमिघ्नानां, शिरीषो विषघ्नानां, खदिरः कुष्ठघ्नानां, रास्ना वातहराणाम्, आमलकं वयःस्थापनानां, हरीतकी पथ्यानाम्, एरण्डमूलं वृष्यवातहराणां, पिप्पलीमूलं दीपनीयपाचनीयानाहप्रशमनानां, चित्रकमूलं दीपनीयपाचनीयगुदशोथार्शःशूलहराणां, पुष्करमूलं हिक्काश्वासकासपार्श्वशूलहराणां, मुस्तं सांग्राहिकदीपनीयपाचनीयानाम्, उदीच्यं निर्वापणदीपनीयपाचनीयच्छर्द्यतीसारहराणां, कट्वङ्गं सांग्राहिकपाचनीयदीपनीयानाम्, अनन्ता सांग्राहिकरक्तपित्तप्रशमनानाम्, अमृता सांग्राहिकवातहरदीपनीयश्लेष्मशोणितविबन्धप्रशमनानां, विल्वं सांग्राहिकदीपनीयवातकफप्रशमनानाम्, अतिविषा दीपनीयपाचनीयसांग्राहिकसर्वदोषहराणाम्, उत्पलकुमुदपद्मकिञ्जल्कः सांग्राहिकरक्तपित्तप्रशमनानां, दुरालभा पित्तश्लेष्मप्रशमनानां, गन्धप्रियङ्गुः शोणितपित्तातियोगप्रशमनानां, कुटजत्वक् श्लेष्मपित्तरक्तसांग्राहिकोपशोषणानां, काश्मर्यफलं रक्तसांग्राहिकरक्तपित्तप्रशमनानां, पृश्निपर्णी सांग्राहिकवातहरदीपनीयवृष्याणां, विदारिगन्धा वृष्यसर्वदोषहराणां, बला सांग्राहिकबल्यवातहराणां, गोक्षुरको मूत्रकृच्छ्रानिलहराणां, हिङ्गुनिर्यासश्छेदनीयदीपनीयानुलोमिकवातकफप्रशमनानाम्, अम्लवेतसो भेदनीयदीपनीयानुलोमिकवातश्लेष्महराणां, यावशूकः स्रंसनीयपाचनीयार्शोघ्नानां, तक्राभ्यासो ग्रहणीदोषशोफार्शोघृतव्यापत्प्रशमनानां, क्रव्यान्मांसरसाभ्यासो ग्रहणीदोषशोषार्शोघ्नानां, क्षीरघृताभ्यासो रसायनानां, समघृतसक्तुप्राशाभ्यासो वृष्योदावर्तहराणां, तैलगण्डूषाभ्यासो दन्तबलरुचिकराणां, चन्दनं[2] दुर्गन्धहरदाहनिर्वापणलेपनानां, रास्नागुरुणी शीतापनयनप्रलेपनानां, लामज्जकोशीरं दाहत्वग्दोषस्वेदापनयनप्रलेपनानां, कुष्ठं वातहराभ्यङ्गोपनाहोपयोगिनां, मधुकं चक्षुष्यवृष्यकेश्यकण्ठ्यवर्ण्यविरजनीयरोपणीयानां, वायुः प्राणसंज्ञाप्रदानहेतूनाम्, अग्निरामस्तम्भशीतशूलोद्वेपनप्रशमनानां, जलं स्तम्भनीयानां, मृद्भृष्टलोष्ट्रनिर्वापितमुदकं[3] तृष्णाच्छर्द्यतियोगप्रशमनानाम्, अतिमात्राशनमामप्रदोषहेतूनां, यथाग्न्यभ्यवहारोऽग्निसंधुक्षणानां, यथासात्म्यं चेष्टाभ्यवहारौ सेव्यानां, कालभोजनमारोग्यकराणां, तृप्तिराहारगुणानां, वेगसंधारणमनारोग्यकराणां, मद्यं सौमनस्यजननानां, मद्याक्षेपो धीधृतिस्मृतिहराणां, गुरुभोजनं दुर्विपाककराणाम्, एकाशनभोजनं सुखपरिणामकराणां, स्त्रीष्वतिप्रसङ्गः शोषकराणां, शुक्रवेगनिग्रहः षाण्ड्यकराणां, पराघातनमन्नाश्रद्धाजननानाम्[4], अनशन[5]-

---

१. 'नन्दकमिति मन्दजातम्' चक्रः । २. 'चन्दनोदुम्बरे' इति पा. ।

३. 'मृद्भृष्टलोष्टप्रसादः' यो. ।

४. 'पराघातनं वधस्थानं, वध्यमानप्राणिदर्शनाद्धि घृणया नान्ने श्रद्धा स्यात्' चक्रः, 'परायतनम्' ग. ।

५. 'अनशनमनायुष्कराणाम्' यो. ।

**मायुषो ह्रासकराणां, प्रमिताशनं कर्शनीयानाम्, अजीर्णाध्यशनं ग्रहणीदूषणानां, विषमाशनमग्निवैषम्यकराणां, विरुद्धवीर्याशनं निन्दितव्याधिकराणां, प्रशमः पथ्यानाम्, आयासः सर्वापथ्यानां, मिथ्यायोगो व्याधिकराणां[1], रजस्वलाभिगमनमलक्ष्मीमुखानां, ब्रह्मचर्यमायुष्याणां, परदाराभिगमनमनायुष्याणां, संकल्पो[2] वृष्याणां, दौर्मनस्यमवृष्याणाम्, अयथाबलमारम्भः प्राणोपरोधिनां, विषादो रोगवर्धनानां, स्नानं श्रमहराणां, हर्षः प्रीणनानां, शोकः शोषणानां, निवृत्तिः पुष्टिकराणां, पुष्टिः स्वप्नकराणाम्, अतिस्वप्नस्तन्द्राकराणां, सर्वरसाभ्यासो बलकराणाम्, एकरसाभ्यासो दौर्बल्यकराणां, गर्भशल्यमाहार्याणाम्, अजीर्णमुद्धार्याणां, बालो मृदुभेषजीयानां, वृद्धो याप्यानां, गर्भिणी तीक्ष्णौषधव्यवायव्यायामवर्जनीयानां, सौमनस्यं गर्भधारणानां, सन्निपातो दुश्चिकित्स्यानाम्, आमो विषमचिकित्स्यानां, ज्वरो रोगाणां, कुष्ठं दीर्घरोगाणां, राजयक्ष्मा रोगसमूहानां, प्रमेहोऽनुषङ्गिणां, जलौकसोऽनुशस्त्राणां, बस्तिस्तन्त्राणां[3], हिमवानोषधिभूमीनां, सोम ओषधीनां, मरुभूमिरारोग्यदेशानाम्, अनूपोऽहितदेशानां, निर्देशकारित्वमातुरगुणानां, भिषक् चिकित्साङ्गानां, नास्तिको[4] वर्ज्यानां, लौल्यं क्लेशकराणाम्, अनिर्देशकारित्वमरिष्टानाम्, अनिर्वेदो वार्तलक्षणानां[5], वैद्यसमूहो निःसंशयकराणां, योगो वैद्यगुणानां, विज्ञानमोषधीनां, शास्त्रसहितस्तर्कः साधनानां, संप्रतिपत्तिः[6] कालज्ञानप्रयोजनानाम्, अव्यवसायः कालातिपत्तिहेतूनां[7], दृष्टकर्मता निःसंशयकराणाम्, असमर्थता भयकराणां, तद्विद्यसंभाषा बुद्धिवर्धनानाम्, आचार्यः शास्त्राधिगमहेतूनाम्, आयुर्वेदोऽमृतानां[8], सद्वचनमनुष्ठेयानाम्, असद्ग्रहणं सर्वाहितानां, सर्वसंन्यासः सुखानामिति ॥ ४० ॥**

प्रधान औषध द्रव्यों के हित तथा अहितकर कर्म के उदाहरण — अब पुनः कर्मों की दृष्टि से औषध द्रव्यों का प्रधान रूप से तथा उसके साथ २ अन्य द्रव्यों एवं भावों का भी वर्णन किया जायगा। यथा—शरीर का यापन ( धारण ) करने वाले पदार्थों में अन्न सर्वश्रेष्ठ है; आश्वासन ( सन्तोषप्रद ) पदार्थों में जल सर्वश्रेष्ठ है; थकावट दूर करने वाले पदार्थों में सुरा ( मद्य ); जीवनीय द्रव्यों में दूध; बृंहण ( शरीर-वृद्धिकारक ) पदार्थों में मांस; तृप्तिदायक पदार्थों में मांसरस; भोज्य पदार्थों में रुचि उत्पन्न करने वाले पदार्थों में नमक; हृदय को प्रिय लगने वालों में अम्ल (खट्टे) पदार्थ; बल-वृद्धिकरों में मुर्गा का मांस; शुक्रवर्द्धक में घड़ियाल का शुक्र; कफ-पित्त को शान्त करने वालों में मधु; वात और पित्त को शान्त करने वालों में घृत; वात और कफ को शान्त करने वालों में तैल; कफहरों में वमन; पित्तहरों में विरेचन; वातहरों में वस्तिकर्म; मृदुता ( शरीर में ) उत्पन्न करने वालों में स्वेद; शरीर में स्थिरता ( दृढ़ता ) उत्पन्न करने वालों में व्यायाम; पुंस्त्वशक्ति नष्ट करने वालों में क्षार; अन्न द्रव्यों में रुचि न पैदा करने वालों में तिन्दुक; कंठ के लिए अहितकर द्रव्यों में कच्चा कैथ; हृदय के लिये अहितकर पदार्थों में भेड़ का घी; शोष को नष्ट करने वालों में स्तन्य ( दूध ); सात्म्य, दोषनाशक, रक्त को रोकने वाले

---

१. 'व्याधिमुखानाम्' इति पा.।

२. 'संकल्पः स्त्रीसंगसंकल्पः' चक्रः। 'संकल्पः स्त्रीसंगमे तद्गुणादिविकल्पनम्' अष्टाङ्गसंग्रहटीकायामिन्दुः। ३. 'तन्त्राणामिति कर्मणाम्' चक्रः। ४. 'नास्तिकोऽवर्ज्यानाम्' ग.।

५. 'वार्तलक्षणानामित्यारोग्यलक्षणानाम्' चक्रः। 'अथार्तासारलक्षणानाम्' ग.।

६. 'संप्रतिपत्तिः यथाकर्तव्यतानुष्ठानम्' चक्रः। 'कालानतिक्रमेण कार्यकरणं संप्रतिपत्तिः' शिवदाससेनः।

७. 'फलातिपत्ति' इति पा.। ८. 'अमृतानामिति जीवितप्रदा(दा)नहेतूनाम्' चक्रः।

तथा रक्त-पित्त को शान्त करने वालों में बकरी का दूध; कफ, पित्त को शरीर में उत्पन्न करने वालों में भेड़ का दूध; नींद लाने वालों में भैंस का दूध; अभिष्यन्द (स्रोतों में अवरोध) करने वालों में मन्दक दही (जो दही पूर्णरूप से जमी न हो); कृश करने वालों में गवेधुक (मकई) का भात; शरीर को रूखा करने वालों में उद्दालक (कोदो) का भोजन; मूत्र बढाने वालों में ईख; पुरीष उत्पन्न करने वालों में जौ; वायु उत्पन्न करने वालों में जामुन; कफ, पित्त उत्पन्न करने वालों में शष्कुली (पूड़ी); अम्लपित्त उत्पन्न करने वालों में कुल्थी; कफपित्त उत्पन्न करने वालों में उड़द; वमन, आस्थापन तथा अनुवासन में प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों में मदनफल; सुख से विरेचन कराने वालों में त्रिवृत (निशोथ); मृदु विरेचकों में अमलतास; तीक्ष्ण विरेचनों में सेहुण्ड (थूहर) का दूध; शिरोविरेचन करने वालों में अपामार्ग और क्रमिनाशकों में वायविडंग श्रेष्ठ हैं। विषनाशक द्रव्यों में शिरीष; कुष्ठनाशकों में खदिर; वातनाशक औषधों में रास्ना; वयःस्थापन (आयु को स्थिर करने वाला) औषधों में आँवला; पथ्य औषधों में हरड़; दीपन, पाचन तथा आनाह को शान्त करने वालों में पिप्पलीमूल श्रेष्ठ है। दीपनीय, पाचनीय, गुदशोथ, अर्श और शूल नाशक द्रव्यों में चित्रकमूल; हिचकी, श्वास, कास और पार्श्व-शूल नाशक द्रव्यों में पुहकरमूल; संग्राहक, दीपनीय और पाचनीय द्रव्यों में नागरमोथा श्रेष्ठ है। दीपन, पाचन, वमन एवं अतिसार को शान्त करने वाला औषधों में सुगन्धवाला; संग्राहक, पाचन, दीपन औषधों में सोनापाठा; संग्राहक और रक्तपित्त नाशक औषधों में अनन्ता; संग्राहक, वातहर, दीपनीय, कफ, रक्तविकार एवं विबन्ध को नाश करने वाली औषधों में गुडूची; संग्राहक, दीपन, वातकफनाशक औषधों में बेल; दीपन, पाचन, संग्राहक तथा समस्त दोष नाशक औषधों में अतीस; संग्राहक तथा रक्तपित्त को शान्त करने वाले द्रव्यों में नीलोत्पल, श्वेत, कमल तथा कुमुद का केशर; पित्त, कफ को शान्त करने वालों में दुरालभा; रक्त और पित्त की वृद्धि को शान्त करने वालों में प्रियंगु; कफ, पित्त तथा रक्त के संग्राहक तथा उन्हें सुखाने वाली औषधों में कुटज की छाल; रक्तसंग्राहक एवं रक्तपित्त को शान्त करने वालों में गम्भारी का फल; संग्राहक, वातहर, दीपन एवं वृष्य द्रव्यों में पृश्निपर्णी; वृष्य तथा तीनों दोषों को हरने वालों में शालपर्णी; संग्राहक, बल्य तथा वातहरों में बला (बरियार); मूत्रकृच्छ्रनाशक तथा वातहरों में गोखरू; दोषों को बाहर करने वालों तथा दीपन, अनुलोमन एवं वात-कफ को शान्त करने वालों में हिंगु; भेदन, दीपन, अनुलोमन और वात-कफनाशक द्रव्यों में अम्लवेतस; स्रंसन (रेचन), पाचन तथा अर्शनाशक औषध-द्रव्यों में यवक्षार; ग्रहणी, शोथ, अर्श तथा अत्यधिक घृत सेवन से उत्पन्न विकारों को शान्त करने वालों में तक्र (मट्ठा) का प्रतिदिन सेवन; ग्रहणी दोष, तथा अर्श को नष्ट करने वालों में मांसाहारी पशुपक्षियों के मांस का प्रतिदिन उपयोग; रसायन द्रव्यों में दूध-घी का सर्वदा सेवन; वृष्य एवं उदावर्त्त को नष्ट करने वालों में समान घृत मिलाये हुए सत्तू का सेवन; दाँतों को दृढ़ करने वाले एवं रुचिवर्द्धक पदार्थों में तैल गण्डूष का धारण; दुर्गन्धनाशक और दाह शान्त करने वाले लेपों में चन्दन; शीतनाशक प्रलेपों में रास्ना और अगरु; दाह, चर्मरोग तथा पसीना को दूर करने वाले प्रलेपों में लामज्जक (सुगन्धवाला) तथा उशीर (खस); वातहर अभ्यंग तथा उपनाह में उपयोगी द्रव्यों में कुष्ठ (कूठ); नेत्र के लिए हितकर, बलवर्धक, पुरीष तथा मूत्र की विवर्णता को दूर करने वाले द्रव्यों में एवं व्रणरोपण करने वाले द्रव्यों में मुलेठी; प्राण एवं संज्ञा देने वाले द्रव्यों में वायु (हवा); आम, स्तम्भ (जकड़ाहट), शीत, शूल और कम्प को शान्त करने वालों में अग्नि; स्तम्भन पदार्थों में जल तथा अत्यधिक तृष्णा और वमनातियोग को शान्त करने वाले द्रव्यों में अग्नि में तपाये हुए मिट्टी

के ढ़ेले से बुझाया हुआ जल सर्व श्रेष्ठ है। आमदोष को उत्पन्न करने वाले कारणों में अधिक मात्रा में भोजन करना प्रधान है। अग्निदीपक कारणों में अग्नि के अनुसार भोजन करना श्रेष्ठ है। सेवनीय कर्मों में सात्म्य के अनुसार आहार-विहार करना श्रेष्ठ है। आरोग्य करने वालों में समय पर भोजन करना श्रेष्ठ है। आहार के गुणों में तृप्ति; रोगोत्पादक कारणों में ( मल के वेगों का धारण ) पुरीषसंग्रहण, मन को प्रसन्न करने वालों में मद्य ( सुरा ); बुद्धि, धैर्य और स्मृति को नष्ट करने वालों में मद्य का अनियमित सेवन; दुष्पाच्य द्रव्यों में गुरु भोजन; सुखपूर्वक पचने वालों में एक समय भोजन; शोष ( सूखारोग ) के हेतुओं में अतिमैथुन; नपुंसकता उत्पन्न करने वालों में शुक्र के वेग का धारण; अन्न में अश्रद्धा उत्पन्न करने वालों में वधस्थान ( Slaughter House ); आयु को घटाने वालों में अनशन ( उपवास ); कृश करने वालों में अत्यल्प भोजन; ग्रहणी को दूषित करने वालों में अजीर्ण भोजन; जठराग्नि को विषम करने वालों में विषम ( कभी कम, कभी अधिक, कभी जल्दी, कभी देर से ) भोजन; निन्दित रोगों ( कुष्ठ ) को उत्पन्न करने वालों में विरुद्ध वीर्य वाले अन्नों को एक साथ मिलाकर सेवन करना; शरीर और मन के लिए हितकर पदार्थों में शान्ति; पूर्णतः अहितकर पदार्थों में अत्यधिक परिश्रम; काल, बुद्धि तथा इन्द्रियों का मिथ्यायोग ( अयोग, अतियोग तथा मिथ्यायोग ) व्याधि के कारणों में मुख्यतम है; अलक्ष्मी ( दरिद्रता ) के कारणों में रजस्वला स्त्री के साथ मैथुन करना; आयुवर्द्धक कार्यों में ब्रह्मचर्य सर्वश्रेष्ठ है। अनायुष्यों में परस्त्रीगमन; वृष्यों ( मैथुन शक्ति को बढ़ाने वालों ) में संकल्प ( दृढ़ इच्छा-शक्ति ) प्रधान है। अवृष्यों में मन का (शोक-चिन्तायुक्त) विकृत होना; जीवन-शक्ति को कम करने वालों में बल से अधिक कार्य करना; रोग को बढ़ाने वाले कारणों में विषाद ( दुःख ) प्रधान है। थकावट दूर करने वालों में स्नान; संतृप्त करने वालों में हर्ष; शरीर को सुखा देने वालों में शोक; शरीर को पुष्ट करने वालों में मन की शान्ति सर्वश्रेष्ठ है। निद्रा लाने वालों में पुष्टि ( शारीरिक उपचय ); तन्द्रा लाने वालों में अत्यधिक सोना प्रधान है। बलकारक में सभी रसों ( ६ रसों ) का सर्वदा सेवन; दुर्बलता-कारक में किसी एक रस का निरन्तर सेवन; बाहर निकाले जाने वाले शल्यों में गर्भ शल्य; उद्धरणीय (निवारणीय) रोगों में अजीर्ण; मृदु औषधों के योग्य पुरुषों में बालक; यापन के योग्य पुरुषों में वृद्ध; तीक्ष्ण औषध एवं व्यायाम के अयोग्य पुरुषों में गर्भिणी स्त्री; गर्भ धारण कराने वालों में मन की प्रसन्नता; कष्टसाध्य रोगों में सन्निपात; जिनकी चिकित्सा अधिक कठिन है उनमें आमविष; रोगों में ज्वर; चिरकालीन रोगों में कुष्ठ; जिन रोगों में रोग का समूह उत्पन्न हो जाता है उनमें राजयक्ष्मा; नित्य लगे रहने वाले और बार-बार होने वाले रोगों में प्रमेह; अनुशस्त्रों में जोंक; साधनों में वस्ति; औषधों की भूमि में हिमवान् ( हिमालय ); औषधियों में सोम; आरोग्यकर भूमि में मरु भूमि; अहितकर देशों में आनूपदेश; रोगी के गुणों में आज्ञाकारित्व; चिकित्सा के अंगों में वैद्य; वर्जनीय व्यक्तियों में नास्तिक; कष्ट देने वालों में लालच; अरिष्ट लक्षणों में वैद्य के आदेश का पालन न करना; आरोग्य के लक्षणों में मन में खेद का न होना; संशय को दूर करने वालों में वैद्य-समूह; वैद्य के गुणों में कर्म में कुशलता; औषधियों में विज्ञान ( विशेष ज्ञान ); विषय को सिद्ध करने वालों में शास्त्रयुक्त तर्क; कालज्ञान के प्रयोजनों में कर्त्तव्य ( कर्मों ) का सम्यक् अनुष्ठान; काल को व्यर्थ बिताने में अव्यवसाय; संशय दूर करने वालों में कर्म का देखना; भय उत्पन्न करने वालों में असमर्थता; बुद्धि बढ़ाने वाले उपायों में विशेषज्ञों से विचार-विमर्श करना; विद्या-प्राप्ति के कारणों में आचार्य; अमृत ( जीवन-दान के कारणों ) में आयुर्वेद; अनुष्ठेय कर्मों में सत्पुरुषों के कर्म; सभी अहितकर कर्मों में असद्-ग्रहण, सुखोत्पादक कारणों में सब काम्यकर्मों का त्याग सर्वश्रेष्ठ है ॥४०॥

**विमर्श**—इस प्रकरण में उन कर्मों तथा औषधों का उपदेश किया गया है जो हितकर एवं अहितकर कर्मों और औषधों में श्रेष्ठ हैं। इसके अतिरिक्त कुछ प्रधान एवं अन्य भावों का भी संकेत किया गया है, जिनका निम्नतालिका के रूप में संग्रह किया जा रहा है—

| आहार द्रव्य | औषध द्रव्य | श्रेष्ठहितकर | श्रेष्ठ अहितकर |
|---|---|---|---|
| १ अन्न | | वृत्तिकर | |
| २ जल | | आश्वासकर | |
| ३ सुरा | सुरा | श्रमहर | |
| ४ दुग्ध | दूध | जीवनीय | |
| ५ मांस | | बृंहण | |
| ६ मांसरस | | तर्पण | |
| ७ लवण | लवण | अन्नद्रव्य में रुचिकारक | |
| ८ अम्लरस | अम्लरस | हृद्य | |
| ९ कुक्कुट ( मुर्गा का मांस ) | | बल्य | |
| १० नक्र रेतस् | | वृष्य | |
| ११ मधु | मधु | श्लेष्म-पित्तनाशक | |
| १२ घृत | घी | वात-पित्तनाशक | |
| १३ तैल | तैल | वात-श्लेष्मनाशक | |
| १४ | क्षार | | पुंस्त्वोपघाती |
| १५ | तिन्दुक | | अन्नद्रव्य में अरुचिकारक |
| १६ | कच्चा कैथ | | कण्ठ को खराब करने वाला |
| १७ | भेड़ी का घी | | अहृद्य |
| १८ बकरी का दूध | अजाक्षीर | शोषघ्न, स्तन्य, सात्म्य, शोषघ्न, रक्तसांग्राहिक, रक्तपित्तप्रशमन | |
| १९ | भेड़ी का दूध | | श्लेष्मपित्तोपचयकारक |
| २० भैंस का दूध | | निद्राकर | |
| २१ मन्दकदधि | | | अभिष्यन्दकारक |
| २२ गवेधुक | | | कर्शन ( शरीर को कृश करने वाला ), |
| २३ उद्दालक ( कोदो ) | | | विरूक्षण ( शरीर को रूक्ष करने वाला ) |
| २४ ईख | ईख | मूत्रजनन | |
| २५ जौ | | पुरीषजनन | |
| २६ जामुन | जामुन | | वातजनन |
| २७ शष्कुली | | | श्लेष्मपित्तजनन |
| २८ कुलथी | कुलथी | | अम्लपित्तजनन |
| २९ उड़द ( माष ) | | | श्लेष्मपित्तजनन |

| आहार द्रव्य | औषध द्रव्य | श्रेष्ठहितकर | श्रेष्ठ अहितकर |
|---|---|---|---|
| ३० | मैनफल | वमन, निरूह तथा अनुवासनोपयोगी | |
| ३१ | त्रिवृत् ( निशोथ ) | सुखविरेचक | |
| ३२ | अमलतास | मृदुविरेचक | |
| ३३ | स्नुहीक्षीर | तीक्ष्णविरेचक | |
| ३४ | अपामार्ग | शिरोविरेचक | |
| ३५ | विडङ्ग | कृमिनाशक | |
| ३६ | शिरीष | विषनाशक | |
| ३७ | खदिर | कुष्ठनाशक | |
| ३८ | रास्ना | वातहर | |
| ३९ | आमला | वयःस्थापन | |
| ४० | हरीतकी | पथ्य | |
| ४१ | एरण्डमूल | वृष्य, वातहर | |
| ४२ | पिपरामूल | दीपन, पाचन, आनाह-प्रशमन, चित्रकमूल | |
| ४३ | | दीपन, पाचन, गुद-शूलनाशक, अर्शहर | |
| ४४ | पुष्करमूल | हिक्का, कास, श्वास और पार्श्वशूल नाशक | |
| ४५ | नागरमोथा | संग्राहक, दीपन, पाचन, | |
| ४६ | सुगन्धवाला | दाहप्रशमन, दीपन, पाचन, छर्दि और अतिसार-नाशक | |
| ४७ | सोनापाठा | संग्राहक, दीपन, पाचन | |
| ४८ | अनन्तमूल | संग्राहक, दीपन, रक्त-पित्तप्रशमन | |
| ४९ | गुडूची | संग्राहक, वातहर, दीपन, श्लेष्म तथा शोणित-विबन्धहर | |
| ५० | बिल्व | संग्राहक, दीपन, वात-कफ-प्रशमन | |
| ५१ | अतिविषा | दीपन, पाचन, संग्राहक, सर्वदोषहर | |
| ५२ | नीलोत्पल, लाल कमल और कुमुद का केशर | संग्राहक, रक्तपित्त-प्रशमन | |
| ५३ | दुरालभा | पित्तश्लेष्मप्रशमन | |

| आहार द्रव्य | औषध द्रव्य | श्रेष्ठहितकर | श्रेष्ठ अहितकर |
|---|---|---|---|
| ५४ | गन्धप्रियंगु | शोणितपित्तातियोग-प्रशमन | |
| ५५ | कुटजत्वक् | श्लेष्म-पित्त-रक्त-संग्राहक और उपशोषण | |
| ५६ | गम्भारीफल | रक्तसंग्राहक, रक्त-पित्त-प्रशमन | |
| ५७ | पृश्निपर्णी | संग्राहक, वातहर, दीपन, वृष्य | |
| ५८ | शालपर्णी | वृष्य और सर्वदोषहर | |
| ५९ | वला | संग्राहक, वल्य, वातहर | |
| ६० | गोक्षुरक | वल्य, मूत्रकृच्छ्रनाशक और वातहर | |
| ६१ | हिंगु | छेदन, दीपन, भेदन, अनुलोमन, वातकफ-प्रशमन | |
| ६२ | अम्लवेतस | भेदन, दीपन, अनुलोमन, वातश्लेष्म-प्रशमन | |
| ६३ | यावशूक | स्रंसन, पाचन, अर्शोघ्न | |
| ६४ | चन्दनलेप | दाहप्रशमन | |
| ६५ | उदुम्वरलेप | दाहप्रशमन | |
| ६६ | रास्नालेप, अगरुलेप | शीतापनयन | |
| ६७ | लामज्जक | दाहप्रशमन, त्वग्-दोषहर तथा स्वेदापनयन | |
| ६८ | कुष्ठ ( अभ्यंग में ) | वातहर ( अभ्यंग और उपनाह ) | |
| ६९ | मुलेठी | चक्षुष्य, वृष्य, केश्य, कण्ठ्य, वर्ण्य, वल्य, विरजनीय, रोपण | |
| ७० वायु | वायु | प्राणधारक | |
| ७१ | अग्नि | आम-स्तम्भ, शीत-शूल-कम्पनाशक | |
| ७२ जल | जल | स्तम्भन | |
| ७३ | मृद्भृष्टलोष्ट्र निर्वापित-जल | तृष्णातियोग-प्रशमन | |
| ७४ मद्य | मद्य | सौमनस्यजनन | |

| भाव | प्रभाव |
|---|---|
| ७५ तक्रसेवन का अभ्यास | ग्रहणी दोष, अर्श और घृत-व्यापद् का नाशक |
| ७६ क्रव्याद-मांस रसाभ्यास | ग्रहणीदोष-शोष-अर्शनाशक |
| ७७ घृतक्षीर-अभ्यास | रसायनों में श्रेष्ठ |
| ७८ समघृत, सत्तू प्राशाभ्यास | वृष्य, उदावर्त्तहर |
| ७९ तैलगण्डूषाभ्यास | दन्तबलकर, रुचिकर |
| ८० वमन | कफसंशोधन |
| ८१ विरेचन | पित्तसंशोधन |
| ८२ वस्ति कर्म | वातसंशोधन |
| ८३ स्वेदन कर्म | मार्दवकर |
| ८४ व्यायाम | शरीर में स्थैर्य उत्पन्न करनेवाला |
| ८५ अतिमात्राशन | आमदोष को बढ़ानेवाला |
| ८६ यथाऽग्निभोजन | अग्निसंधुक्षण करनेवाला |
| ८७ यथासात्म्य चेष्टा और भोजन | उपसेव्य |
| ८८ काल-भोजन ( समय पर भोजन करना ) | आरोग्यकर |
| ८९ मल-मूत्र आदि का वेगसंधारण | रोगकर |
| ९० तृप्ति | आहार गुण |
| ९१ मद्याक्षेप | बुद्धि स्मृति और धैर्य का नाशक |
| ९२ गुरुभोजन | अजार्णोत्पादक |
| ९३ एककालभोजन | सुख-परिणामकर |
| ९४ अतिस्त्रीसंभोग | शोषकर |
| ९५ शुक्रवेगरोकना | नपुंसकता उत्पन्न करनेवाला |
| ९६ पराघातन ( वधस्थान ) | अन्न में अरुचि करनेवाला |
| ९७ अनशन | आयुह्रासकर |
| ९८ प्रमिताशन | शरीर का कर्शन |
| ९९ अजीर्ण में भोजन अथवा अध्यशन | ग्रहणीदूषक |
| १०० विषमाशन | अग्निवैषम्यकर |
| १०१ विरुद्धवीर्यभोजन | निन्दित व्याधियों को उत्पन्न करने वाला |
| १०२ प्रशम ( शान्ति, कामादिसे निवृत्ति ) | पथ्य |
| १०३ आयास ( थकावट ) | अपथ्यकर |
| १०४ मिथ्यायोग | रोग के कारण |
| १०५ रजस्वलाभिगमन | दारिद्र्यजनक |
| १०६ ब्रह्मचर्य | आयुवर्धक |
| १०७ परदाराभिगमन | आयुनाशक |
| १०८ स्त्री-संकल्प | वृष्य |
| १०९ दौर्मनस्य ( मानसिक शैथिल्य ) | अवृष्य |
| ११० अयथाबल आरम्भ ( शक्ति से अधिक कार्य करना ) | प्राणनाशक |
| १११ विषाद | रोगवर्धक |

| भाव | प्रभाव |
|---|---|
| ११२ स्नान | श्रमहर |
| ११३ हर्ष ( प्रसन्नता ) | तृप्तिकर |
| ११४ शोक ( दुःख ) | शरीर को सुखाने वाला |
| ११५ निर्वृत्ति ( मन की शान्ति ) | पुष्टिकर |
| ११६ पुष्टि ( शरीर में मांस आदि का ठीक से उपचय होना ) | निद्राकर |
| ११७ अतिनिद्रा | तन्द्राकर |
| ११८ सर्वरसाभ्यास | बलकर |
| ११९ एकरसाभ्यास | दौर्बल्यजनक |
| १२० गर्भशल्य | आहार्य |
| १२१ अजीर्ण | उद्धरणीय |
| १२२ बालक | मृदुऔषध देने योग्य |
| १२३ वृद्ध | यापन करने योग्य |
| १२४ गर्भिणी ( गर्भवती स्त्री ) | तीक्ष्ण औषध मैथुन तथा व्यायाम के अयोग्य |
| १२५ मन की प्रसन्नता | गर्भधारक |
| १२६ सन्निपात ( रोग ) | दुश्चिकित्स्य |
| १२७ आमविष | विषमचिकित्स्य |
| १२८ ज्वर | रोगराट् |
| १२९ कुष्ठ | चिरकालिक रोग |
| १३० राजयक्ष्मा | रोग समूह |
| १३१ प्रमेह | अनुषंगी |
| १३२ जलौका | अनुशस्त्र |
| १३३ वस्ति | तंत्र |
| १३४ हिमालय पर्वत | औषधभूमि |
| १३५ सोम | औषध में श्रेष्ठ |
| १३६ मरुभूमि | आरोग्यजनक |
| १३७ अनूपदेश | अनारोग्यकर |
| १३८ निर्देशकारित्व | आतुरगुण |
| १३९ वैद्य | चिकित्सापाद में श्रेष्ठ |
| १४० नास्तिक | वर्ज्य |
| १४१ लौल्य | क्लेशकर |
| १४२ अनिर्देशकारित्व | अरिष्टकर |
| १४३ अनिर्वेद | वार्तलक्षण |
| १४४ वैद्यसमूह | संशय नष्ट करने वाला |
| १४५ योग ( औषध-योजना ) | वैद्य का गुण |
| १४६ विज्ञान | औषधि |
| १४७ शास्त्रसहित तर्क | साधन |
| १४८ कर्म का सम्यक् सम्पादन | काल ज्ञान का प्रयोजन |

| भाव | प्रभाव |
|---|---|
| १४९ अव्यवसाय | समय व्यर्थ बिताना |
| १५० दृष्टकर्मता | निःसंशयकर |
| १५१ असमर्थता | भयकर |
| १५२ तद्विद्यसंभाषा | बुद्धिवर्धक |
| १५३ आचार्य | विद्या-प्राप्ति का कारण |
| १५४ आयुर्वेद | जीवनदायक |
| १५५ सद्वचन | अनुष्ठेय |
| १५६ असम्बद्ध वचन | असंग्राह्य तथा सर्वाहितकर |
| १५७ सर्वसन्यास | सुखोत्पादक |

मूल में १५२ अग्रय का निर्देश किया है। पर मूल की गणना करने पर १५७ कुल अग्रय होते हैं। सुरा. तिन्दुक और उदुम्बर ये तीन प्रक्षिप्त हैं, यह मूल से ही ज्ञात होता है क्योंकि ये कोष्ठक में पढ़े गये हैं। शेष २ का ज्ञान नहीं होता कि कौन प्रक्षिप्त हैं इसे विज्ञ विचारक स्वतः समझें।

**भवन्ति चात्र—**

**ॐ अग्र्याणां शतमुद्दिष्टं यद्द्विपञ्चाशदुत्तरम्। अलमेतद्विकाराणां विघातायोपदिश्यते ॥४१॥**[1]

हिताहित आहार का उपसंहार — यहाँ पर ये जो १५२ श्रेष्ठ भाव कहे गये हैं। वे रोगों के नाश के लिये पर्याप्त हैं ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—यहाँ पर यह जो भिन्न-भिन्न वस्तुओं में भिन्न-भिन्न द्रव्य और कार्यों को श्रेष्ठ माना गया है, इनके द्वारा चिकित्सा और पथ्य की व्यवस्था में पूर्ण रूप से सहायता मिलती है। साथ ही रोगों के निदान और ज्ञान में भी इससे सहायता मिलती है। इसलिये इन भावों को चिकित्सा की दृष्टि में पर्याप्त माना गया है।

**ॐ समानकारिणो येऽर्थास्तेषां श्रेष्ठस्य लक्षणम्। ज्यायस्त्वं कार्यकर्तृत्वे वरत्वं चाप्युदाहृतम्॥**[2]

और भी — एक समान कार्य करने वाले जो भाव हैं उनमें श्रेष्ठ का और साथ ही कार्य करने में उनकी श्रेष्ठता तथा अश्रेष्ठता भी बताई गई है ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यहां इस १५२ श्रेष्ठ भावों में तुल्य कार्य करने वाले पदार्थों में जो एक सर्व श्रेष्ठ होता है, उसका वर्णन यहां बताया गया है। जैसे वृत्तिकर अर्थात् जीवन की वृत्ति ( व्यवहार कार्य ) करने वाले अनेक द्रव्य हैं, जैसे अन्न, जल, विहार, ब्रह्मचर्य, स्वप्न आदि पर उन वृत्तिकर भावों में अन्न सर्व श्रेष्ठ होता है। इसी प्रकार शरीर के आप्यायन के लिये हर्ष, स्वप्न, भोजन, जल आदि अनेक वस्तुयें हैं पर उन आप्यायन करने वाली वस्तुओं में जल सर्वश्रेष्ठ है, यह यहां सूचित किया गया है। जिस प्रकार यहां पदार्थों की श्रेष्ठता बताई गई है। उसी प्रकार अपथ्य की दृष्टि से अश्रेष्ठता भी बतायी गयी है, जैसे क्षार पुंस्त्व शक्ति को नाश करने में सर्वश्रेष्ठ है। अर्थात् सबसे अधिक हानि पुंस्त्व शक्ति के लिये क्षार ही पहुंचाता है तथा अहित देशों में आनूप देश सबसे अधिक हानि पहुंचाने वाला है। इन दोनों ( श्रेष्ठ, अश्रेष्ठ ) का वर्णन और उदाहरण यहां स्पष्ट किया गया है।

**वातपित्तकफानां च यद्यत् प्रशमने हितम्। प्राधान्यतश्च निर्दिष्टं यद्व्याधिहरमुत्तमम्॥**

और भी — इन श्रेष्ठ भावों का वर्णन करते समय वात, पित्त, कफ को शान्त करने में जो

---

१. 'अलमिति समर्थम्' चक्रः। २. 'कार्यकर्तृत्वेऽवरत्वम्' ग.।

प्रधान रूप से हितकर हैं तथा रोगों को नष्ट करने में श्रेष्ठ हैं, उन भावों का भी इन श्रेष्ठ भावों में वर्णन किया गया है ॥ ४३ ॥

**एतन्निशम्य निपुणं चिकित्सां संप्रयोजयेत् । एवं कुर्वन् सदा वैद्यो धर्मकामौ समश्नुते ॥४४॥**

और भी — कुशल वैद्य के लिये यह आवश्यक है कि इस अग्र्य अधिकार में बताये हुये वस्तुओं को सुनकर ( जानकर ) चिकित्सा का प्रयोग करे इस प्रकार करने से वैद्य सर्वदा धर्म और काम को प्राप्त करता है ॥ ४४ ॥

**पथ्यं पथोऽनपेतं यद्यच्चोक्तं मनसः प्रियम्[1] । यच्चाप्रियमपथ्यं च नियतं[2] तन्न लक्षयेत् ॥ मात्राकालक्रियाभूमिदेहदोषगुणान्तरम् । प्राप्य तत्तद्धि दृश्यन्ते ते ते भावास्तथा तथा ॥**

पथ्य तथा अपथ्य के लक्षण — जो आहारादि द्रव्य पथ ( शारीरिक स्रोतों ) में अपकार ( हानि ) करने वाला न हो और मन के लिये प्रिय हो अर्थात् शरीर और मन के लिये हानिकारक न हो उसे 'पथ्य' कहते हैं। अपथ्य—जो आहारादि द्रव्य पथ ( शारीरिक स्रोतों ) में अपकार ( हानि ) करने वाला हो तथा मन के लिये अप्रिय हो अर्थात् शरीर और मन के लिये हानिकारक हो उसे अपथ्य कहते हैं। यह पथ्य और अपथ्य वस्तु नियत रूप से नहीं रहते हैं। किन्तु पथ्य वस्तु भी मात्रा, काल, क्रिया, भूमि, देह, एवं दोष की विभिन्न अवस्थाओं को प्राप्त होकर अपथ्य हो जाती है। और इन्हीं कारणों से अपथ्य वस्तु भी पथ्य हो जाती है ॥ ४५-४६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है, कि इस अग्र्य अधिकार में जो पथ्य और अपथ्य भावों का वर्णन किया गया है, वह सामान्य दृष्टि से है। वस्तुतः मात्रादि पर ही पथ्यापथ्य का निश्चय निर्भर है, जैसे अन्न प्रत्येक प्राणी के लिये पथ्य एवं हितकर है पर वही अन्न मात्रादि का विचार न कर सेवन किया जाय तो अपथ्य होता है, यथा—'अनात्मवन्तः पशुवद् भुञ्जते येऽप्रमाणतः । रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवन्ति हि ॥' तथा 'प्राणाः प्राणभृतामन्नं तदयुक्त्या हिनस्त्यसून् । विषप्राणहरं तच्च युक्तियुक्तं रसायनम् ॥' इसी प्रकार मद्य सभी प्राणियों के लिये अपथ्य एवं अहितकर है। परन्तु मात्रादि के अनुसार उसका प्रयोग किया जाय तो लाभकर होता है, यथा—'किन्तु मद्यं स्वभावेन यथैवान्नं तथा स्मृतम् ।'

**तस्मात् स्वभावो निर्दिष्टस्तथा मात्रादिराश्रयः । तदपेक्ष्योभयं कर्म प्रयोज्यं सिद्धिमिच्छता ॥**

और भी — इसलिये चिकित्सा में सफलता की कामना करने वाले चिकित्सकों के लिये उचित है कि जो स्वभावतः द्रव्यों के हितकर तथा अहितकर भाव बताये गये हैं और मात्रा आदि के अनुसार जो द्रव्यों के हितकर तथा अहितकर बताये गये है, इन दोनों की अपेक्षा कर अर्थात् ज्ञान कर चिकित्सा कर्म में इनका प्रयोग करें ॥ ४७ ॥

**तदात्रेयस्य भगवतो वचनमनुनिशम्य पुनरपि भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच— यथोद्देशमभिनिर्दिष्टः केवलोऽयमर्थो भगवता श्रुतश्चास्माभिः । आसवद्रव्याणामिदानीमनपवादं लक्षणमनतिसंक्षेपेणोपदिश्यमानं शुश्रूषामह इति ॥ ४८ ॥**

---

१. 'पथः शरीरमार्गात् स्रोतोरूपादनपेतम्; अपेतमपकारकम्, अनपेतमनपकारकमित्यर्थः; पथग्रहणेन पथो बाह्या दोषा धातवश्च, तथा पथो निर्वर्तका धातवो गृह्यन्ते, तेन कृत्स्नमेव शरीरं गृहीतं भवति, ततश्च शरीरानुपघाति पथ्यमिति भवति; मनसो हितमिति प्रियार्थः । एतेन मनःशरीरानुपघाति पथ्यमिति पथ्यलक्षणमनपवादं भवति' चक्रः ।

२. 'नियतं निश्चितमिदमप्रियमेव सर्वदेदमपथ्यमेवेत्येवंरूपं किञ्चिन्नास्तीत्यर्थः । कुतो नास्तीत्याह—मात्रेत्यादि' चक्रः ।

## ( ३ ) ८४ आसवों का वर्णन

## ( Eighty-Four Fermentative Products )

अग्निवेश का आसव-विषयक प्रश्न — इस प्रकार भगवान आत्रेय के वचनों को सुनकर अग्निवेश ने पुनः भगवान आत्रेय से कहा कि जो आपने संक्षेप में इन विषयों का निर्देश किया है, उन सभी विषयों को हमने आप से सुन लिया है। अब इस समय विस्तारपूर्वक आप से उपदेश किये गये आसव द्रव्यों के निश्चित लक्षणों को सुनना चाहता हूँ।

**❀ तमुवाच भगवानात्रेयः—धान्यफलमूलसारपुष्पकाण्डपत्रत्वचो भवन्त्यासवयोनयोऽग्निवेश ! संग्रहेणाष्टौ शर्करानवमीकाः (१)।**

नव आसव योनियाँ — अग्निवेश से भगवान आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश ! धान्य, फल, मूल, सार, पुष्प, काण्ड, पत्र व छिलका यह आठ और शर्करा ( खाँड़ ) यह नौ द्रव्य आसव के मूल द्रव्य हैं। इन्हीं से आसवों का निर्माण किया जाता है (१)।

**तास्वेव द्रव्यसंयोगकरणतो[1]ऽपरिसंख्येयासु यथापथ्यतमानामासवानां चतुरशीतिं निबोध। तद्यथा—सुरासौवीरतुषोदकमैरेयमेदकधान्याम्लाः षड् धान्यासवा भवन्ति, मृद्वीकाखर्जूरकाश्मर्यधन्वनराजादनतृणशून्यपरूषकाभयामलकमृगलिण्डिकाजाम्बवकपित्थकुवलबदरकर्कन्धुपीलुप्रियालपनसन्यग्रोधाश्वत्थप्लक्षकपीतनोदुम्बराजमोदशृङ्गाटकशङ्खिनीफलासवाः षड्विंशतिर्भवन्ति, विदारिगन्धाश्वगन्धाकृष्णगन्धाशतावरीश्यामात्रिवृद्दन्तीद्रवन्तीबिल्वोरुबूकचित्रकमूलैरेकादश मूलासवा भवन्ति, शालप्रियकाश्वकर्णचन्दनस्यन्दनखदिरकदरसप्तपर्णार्जुनासनारिमेदतिन्दुककिणिहीशमीशुक्तिशिंशपाशिरीषव[2]ञ्जुलधन्वनमधूकैः सारासवा विंशतिर्भवन्ति, पद्मोत्पलनलिनकुमुदसौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रमधूकप्रियङ्गुधातकीपुष्पैर्दश पुष्पासवा भवन्ति, इक्षुकाण्डेक्षुवालिकापुण्ड्रकचतुर्थाः काण्डासवा भवन्ति, पटोलताडकपत्रासवौ द्वौ भवतः, तिल्वकलोध्रैलवालुकक्रमुकचतुर्थास्त्वगासवा भवन्ति, शर्करासव एक एवेति, एवमेषामासवानां चतुरशीतिः परस्परेणासंसृष्टानामासवद्रव्याणामुपनिर्दिष्टा भवति ( २ )**

चौरासी ( ८४ ) आसवों के उदाहरण — यहाँ पर संक्षेप में जो नव आसवों के मूल द्रव्य बताये हुये हैं उन्हीं मूल द्रव्यों के संयोग और संस्कार के द्वारा आसव अगणित होते हैं। उन अगणित आसवों में ८४ आसव पथ्य होते हैं अर्थात् अधिकतर हितकर होते हैं। उनका वर्णन यहां दिया जाता है। उनको हे अग्निवेश तुम समझो। जैसे—( १ ) सुरा, ( २ ) सौवीर ( ३ ) तुषोदक, ( ४ ) मैरेय, ( ५ ) मेदक, ( ६ ) धान्याम्ल ये छः धान्यासव होते हैं। ( १ ) मुनक्का, ( २ ) खर्जूर, ( ३ ) गंभार, ( ४ ) धन्वन, ( ५ ) राजादन ( खिरनी ), ( ६ ) तृणशून्य ( केवड़ा फल ), ( ७ ) परुषक ( फालसा ), ( ८ ) अभया ( हर्रे ), ( ९ ) आमला, ( १० ) मृगलिण्डिका ( बहेरा, विभीतकमिति चक्रः ), ( ११ ) जामुन, ( १२ ) कैथ, ( १३ ) कुवल ( बड़ी बेर ), ( १४ ) बदर ( मध्यम बेर ), ( १५ ) कर्कन्धु ( झरबेर ), ( १६ ) पीलु ( जंगली फल ), ( १७ ) प्रियाल ( चिरौंजी ), ( १८ ) पनस ( कटहल ), ( १९ ) न्यग्रोध ( वट ), ( २० ) पीपल, ( २१ ) पाकड़, ( २२ ) कपीतन ( आमड़ा ), ( २३ ) उदुम्बर ( गूलर ), ( २४ ) अजमोदा, ( २५ ) शृंगाटक ( सिंघाड़ा ), ( २६ ) शंखिनी ( चोरपुष्पी ) ये छब्बीस

१. द्रव्यश्च संयोगश्च करणं च, ततोऽपरिसंख्येयाः स्युः' चक्रः। २. 'बिल्व' इति पा०।

फलों के आसव होते हैं; अर्थात् इन छब्बीस द्रव्यों के फलों से जो आसव तैयार किये जाते हैं, उन्हें फलासव कहते हैं।

( १ ) विदारिगंधा ( सरिवन ), ( २ ) असगंध, ( ३ ) कृष्णगंधा ( सहिजन ), ( ४ ) शतावर, ( ५ ) काला निशोथ, ( ६ ) सफेद निशोथ, ( ७ ) दंती, ( ८ ) द्रवन्ती, ( ९ ) बेल, ( १० ) एरण्ड, ( ११ ) चित्रक इनके मूल से बनाये गये ग्यारह आसवों का नाम मूलासव होता है।

( १ ) शाल ( सागौन ), ( २ ) प्रियक, ( ३ ) अश्वकर्ण ( साल ), ( ४ ) श्वेत चंदन, ( ५ ) स्यन्दन (तिनिश), ( ६ ) खदिर, ( ७ ) कदर ( श्वेत खदिर ), ( ८ ) सप्तवर्ण, ( ९ ) अर्जुन, ( १० ) असन ( विजयसार ), ( ११ ) अरिमेद ( विटखदिर ), ( १२ ) तिन्दुक ( तेंदु ), ( १३ ) किणिही ( चिचिड़ी, अपामार्ग इति चक्रः ), ( १४ ) शमी, ( १५ ) शुक्ति ( बेर ), ( १६ ) शिंशपा ( शीशम ), ( १७ ) शिरीष, ( १८ ) वञ्जुल, ( १९ ) धन्वन, ( २० ) मधूक ( महुआ ) इनके सार से बनाये हुये बीस आसवों का नाम सारासव है।

( १ ) पद्म, ( २ ) उत्पल ( नील कमल ), ( ३ ) नलिन, ( ४ ) कुमुद ( कोंई ) ( ५ ) सौगन्धिक, ( ६ ) पुण्डरीक ( श्वेत कमल ), ( ७ ) शतपत्र ( लाल कमल ), ( ८ ) महुआ, ( ९ ) प्रियंगु, ( १० ) धाय इनके फूल से बनाये हुये दश आसवों का नाम पुष्पासव है।

( १ ) ईख. ( २ ) काण्डेक्षु, ( ३ ) इक्षुबालिका, ( ४ ) पुण्ड्रक ये चार ईख के भेद हैं। इनके काण्ड से बनाये हुये चार आसवों का नाम काण्डासव होता है।

( १ ) पटोल, ( २ ) नाड़ इन दोनों के पत्र से बनाये हुए आसव का नाम पत्रासव होता है। ( १ ) तिल्वक, ( २ ) लोध, ( ३ ) एलुआ, ( ४ ) क्रमुक ( सुपारी ) इन चारों की छाल से बनाये हुये आसव का नाम त्वगासव है।

( १ ) शर्करा से बनाये हुये आसव का नाम शर्करासव होता है। इस प्रकार अलग-अलग द्रव्यों से बने हुये आसवों की संख्या ८४ होती है, जिनका आसव-द्रव्यों के अनुसार यहाँ उपदेश किया गया है ( २ )

उपर्युक्त ८४ आसवों की गणना निम्नप्रकार से पूर्ण होती है—

**विमर्श**—

| | | | |
|---|---|---|---|
| धान्यासव | ६ | फलासव | २६ |
| मूलासव | ११ | सारासव | २० |
| पुष्पासव | १० | काण्डासव | ४ |
| पत्रासव | २ | त्वगासव | ४ |
| शर्करासव | १ | | कुल ८४ आसव। |

**एषामासवानामासुतत्वादासवसंज्ञा। द्रव्यसंयोगविभागविस्तारस्त्वेषां बहुविधकल्पः संस्कारश्च। यथास्वं संयोगसंस्कारसंस्कृता ह्यासवाः स्वं कर्म कुर्वन्ति। संयोगसंस्कारदेशकालमात्रादयश्च भावास्तेषां तपामासवानां ते ते समुपदिश्यन्ते तत्तत्कार्यमभिसमीक्ष्येति ॥ ४९ ॥**

आसाव की संज्ञा का आधार — इन आसवों की आसव संज्ञा इसलिये की गई है कि ये आसुत अर्थात् संधान क्रिया ( Fermentation ) के द्वारा निर्मित होते हैं। द्रव्यों के संयोग और विभाग का विस्तार किया जाय तो इन आसवों का भेद बहुत अधिक हो जाता है।

---

१. 'आसुतत्वात् सन्धानरूपत्वात्' चक्रः।

२. 'संयोगसंस्कारादौ देशकालमात्रादयश्च भावास्तेषाम्' ग.।

इसी तरह इन द्रव्यों के संस्कार भी अनेक प्रकार के होते हैं। अपने-अपने संयोग और संस्कारों से सिद्ध किये हुये आसव अपना-अपना कार्य करते हैं। इन आसवों के उन कर्मों का विचार करके द्रव्यों के संयोग, संस्कार देश, काल, तथा मात्रादि भावों का यहाँ उपदेश किया जा रहा है। उसे ठीक विचार कर काम में लाना चाहिये ॥ ४९ ॥

**भवति चात्र—**

**[1] मनःशरीराग्निबलप्रदानामस्वप्नशोकारुचिनाशनानाम् ।**
**संहर्षणानां प्रवरासवानामशीतिरुक्ता चतुरुत्तरैषा ॥ ५० ॥**

आसव के गुण — मन, शरीर तथा अग्नि के बल को बढ़ाने वाले और अनिद्रा, शोक और अरुचि को नष्ट करने वाले, एवं मन को प्रसन्न करने वाले ८४ उत्तम आसवों का वर्णन यहाँ किया गया है ॥ ५० ॥

**तत्र श्लोकः—**

**शरीररोगप्रकृतौ मतानि[2] तत्त्वेन चाहारविनिश्चयं[3] च ।**
**उवाच यज्जःपुरुषादिकेऽस्मिन्मुनिस्तथाऽग्र्याणि वरासवांश्च ॥ ५१ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने अन्नपानचतुष्के**
**यज्जःपुरुषीयो नाम पञ्चविंशतितमोऽध्यायः ॥ २५ ॥**

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — भगवान् पुनर्वसु ने इस अध्याय में शरीर, रोग, एवं उसकी प्रकृति ( कारण ) के सम्बन्ध में ऋषियों के मत, तत्त्वपूर्वक आहार विनिश्चय का श्रेष्ठ ( अग्र्य ) द्रव्य तथा उत्तम आसवों का वर्णन किया है ॥ ५१ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के सूत्रस्थान में अन्नपान-चतुष्कविषयक पचीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २५ ॥

# अथ षड्विंशोऽध्यायः

**अथात आत्रेयभद्रकाप्यीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( यज्जःपुरुषीय के बाद ) आत्रेयभद्रकाप्यीय अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—हितकारी और अहितकारी द्रव्यों का वर्णन पूर्व के अध्याय में उदाहरण स्वरूप किया जा चुका है। अब इस अध्याय में हितकर और अहितकर द्रव्यों के रस, गुण, वीर्य, विपाक तथा प्रभाव के अनुसार वर्णन किया जायगा, जिससे द्रव्यों के हिताहितत्व का निश्चित सिद्धान्त स्थिर किया जा सके। इस अध्याय का विषय सम्भाषा परिषद् के द्वारा निर्णीत है। परिषद्

१. 'मनःशरीरेत्यादिना गुणकथनं युक्त्या पीतस्यासवस्य ज्ञेयम्' चक्रः ।
२. 'शरीररोगप्रकृतौ मतानीति शरीररोगयोः कारणे ये मुनीनां मतभेदास्तानित्यर्थः' शिवदासः ।
३. 'चाहारविनिश्चयाय' ग. ।

के अध्यक्ष आत्रेय और प्रधान प्रष्टा भद्रकाप्य थे । अतः इन्हीं दोनों आचार्यों के नाम पर इस अध्याय का नाम आत्रेय भद्रकाप्यीय रखा गया है ।

**आत्रेयो भद्रकाप्यश्च शाकुन्तेयस्तथैव च । पूर्णाक्षश्चैव मौद्गल्यो हिरण्याक्षश्च कौशिकः ॥३॥**
**यः कुमारशिरा नाम भरद्वाजः स चानघः । श्रीमान् वार्योविदश्चैव राजा मतिमतां वरः ॥**
**निमिश्च राजा वैदेहो वडिशश्च महामतिः[1] । काङ्कायनश्च बाह्लीको बाह्लीकभिषजां वरः ।**
**एते श्रुतवयोवृद्धा जितात्मानो महर्षयः । वने चैत्ररथे रम्ये समीयुर्विजिहीर्षवः ॥ ६ ॥**

## ( १ ) रस-संख्याविषयक सम्भाषा-परिषद्
## ( Symposium on Number of Rasas )

सम्भाषा परिषद् के वक्ता — मनोरम चैत्ररथ नामक वन में विहार करने की इच्छा से, ( १ ) आत्रेय, ( २ ) भद्रकाप्य, ( ३ ) शाकुन्तेय, ( ४ ) मुद्गलगोत्रोत्पन्न पूर्णाक्ष, ( ५ ) कुशिक वंश में उत्पन्न कौशिक हिरण्याक्ष, ( ६ ) कुमारशिरा भरद्वाज जो सर्वथा पापरहित थे, ( ७ ) बुद्धिमानों में श्रेष्ठ श्रीमान् राजा वार्योविद, ( ८ ) विदेह देश के राजा निमि, ( ९ ) महामति बडिश, ( १० ) बाह्लीक देश के सर्वश्रेष्ठ वैद्य, बाह्लीक देशवासी काङ्कायन, ये दश महर्षि जो शास्त्र-ज्ञान में और वय में श्रेष्ठ थे तथा जो अपने इन्द्रियों को वश में कर चुके हैं ऐसे महर्षिगण एकत्र हुए ॥

**॥ तेषां तत्रोपविष्टानामियमर्थवती कथा । बभूवार्थविदां सम्यग्रसाहारविनिश्चये ॥ ७ ॥**

रस तथा आहार विचारार्थ विषय — उस चैत्ररथ वन में एकत्र बैठे हुए अर्थ तत्त्व के ज्ञाता उन महर्षियों के बीच में रस द्वारा आहार के निश्चय करने के सम्बन्ध में यह अर्थयुक्त कथा ( वार्ता ) प्रारम्भ हुई ॥ ७ ॥

**विमर्श—चक्रपाणि** ने 'रसाहारविनिश्चय' पर टीका करते हुये विचार प्रकट किया है कि रस के द्वारा आहार का निश्चय, यथा—'रसेनाहारविनिश्चयो रसाहारविनिश्चयः, ( चक्र० ) । दूसरा अर्थ उन्होंने किया है कि इस अध्याय के श्लोक नं० ५७—'परं चातो विपाकानां लक्षणं संप्रवक्ष्यते' के आगे आहार विनिश्चय का वर्णन है तथा इसके पहले रसविनिश्चय का वर्णन है ।

**॥ एक एव रस इत्युवाच भद्रकाप्यः, यं पञ्चानामिन्द्रियार्थानामन्यतमं जिह्वावैषयिकं[2] भावमाचक्षते कुशलाः, स पुनरुदकादनन्य इति ।**

**( १ )** भद्रकाप्य का एक रस पक्ष — भद्रकाप्य ने कहा कि रस एक ही प्रकार का होता है, कुशल विद्वान् गण कहते हैं कि पाँचो ज्ञानेन्द्रियों के अर्थों ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) में एक मात्र जिह्वा इन्द्रिय का विषय रस होता है । वह रस जल से अभिन्न है अर्थात् जल और रस एक ही वस्तु है ।

**॥ द्वौ रसाविति शाकुन्तेयो ब्राह्मणः, छेदनीय उपशमनीयश्चेति ।**

**( २ )** शाकुन्तेय ब्राह्मण का दो रस पक्ष — शाकुन्तेय ब्राह्मण ने कहा कि रस दो प्रकार का होता है, ( १ ) छेदनीय और ( २ ) उपशमनीय ।

**विमर्श**—अर्थात् जो व्यक्त होते हुए जिह्वा इन्द्रिय से ग्राह्य है वह रस एक ही प्रकार का होता है पर कार्य के अनुसार उसके दो प्रकार और होते हैं । ( १ ) छेदनीय—जो शारीरिक दोषों का छेदन कर बाहर निकाल देते हैं उसे छेदनीय रस कहते हैं । ( २ ) उपशमनीय—जो शारीरिक दोषों को शरीर में ही शान्त कर देते हैं ।

---

१. 'महामुनिः' यो. । २. 'जिह्वावैषयिकमिति जिह्वाग्राह्यम्' चक्रः ।

**ॐ त्रयो रसा इति पूर्णाक्षो मौद्गल्यश्छेदनीयोपशमनीयसाधारणा इति ।**[1]

**( ३ )** मौद्गल्य पूर्णाक्ष का तीन रस **पक्ष** — मुद्गलगोत्रोत्पन्न पूर्णाक्ष ने कहा कि रस तीन प्रकार के होते हैं, ( १ ) छेदनीय, ( २ ) उपशमनीय, ( ३ ) साधारण ।

**विमर्श**—जो अभिव्यक्त होते हुए रसनेन्द्रिय-ग्राह्य होता है वह रस, एक होते हुए भी कार्य के अनुसार तीन प्रकार का होता है, जिसमें छेदनीय, उपशमनीय की व्याख्या ऊपर की गई है। साधारण उसे कहते हैं जो छेदनीय, उपशमनीय उभय गुण विशिष्ट हो। **चक्रपाणि** ने छेदनीय को अपतर्पण कारक, उपशमनीय को बृंहणकारक, और साधारण को आग्नेय तथा सौम्य गुण मिश्रित होने से लङ्घन तथा बृंहणकारक या विरोधी होने से लङ्घन और बृंहण इन दोनों का कर्ता माना है।

**ॐ चत्वारो रसा इति हिरण्याक्षः कौशिकः, स्वादुर्हितश्च**[2] **स्वादुरहितश्चास्वादुर्हितश्चास्वादुरहितश्चेति ।**

**( ४ )** कौशिक हिरण्याक्ष का चार रस पक्ष — कुशिक गोत्रोत्पन्न हिरण्याक्ष ने कहा कि रस चार प्रकार के होते हैं, ( १ ) स्वादु हितकर, ( २ ) स्वादु अहितकर, ( ३ ) अस्वादु हितकर और ( ४ ) अस्वादु अहितकर ।

**विमर्श**—अभिव्यक्त होता हुआ रसनेन्द्रिय से ग्राह्य रस एक होता हुआ प्रभाव भेद से ४ प्रकार का होता है, ( १ ) स्वादु हितकर—जैसे रक्तशालि, जौ, गेहूं, मूंग आदि, ( २ ) स्वादु अहितकर—जैसे उड़द आदि, ( ३ ) अस्वादु हितकर जैसे चुलुकी मछली की चर्बी, ( ४ ) अस्वादु अहितकर—जैसे भेड़ी का घृत ।

**ॐ पञ्च रसा इति कुमारशिरा भरद्वाजः, भौमौदकाग्नेयवायव्यान्तरिक्षाः ।**

**( ५ )** कुमारशिरा भरद्वाज का पाँच रस पक्ष — कुमारशिरा भरद्वाज ने कहा रस पाँच प्रकार का होता है। ( १ ) भौम, ( २ ) जलीय, ( ३ ) आग्नेय, ( ४ ) वायव्य और ( ५ ) आकाशीय ।

**विमर्श**—अभिव्यक्त होते हुए रसनेन्द्रिय से ग्राह्य रस एक होते हुए उत्पत्ति के अनुसार पाँच प्रकार का होता है। अर्थात् पञ्चमहाभूत पाँच होते हैं उनसे उत्पन्न होनेवाला रस भी पाँच प्रकार का होता है।

**ॐ षड्रसा इति वार्योविदो राजर्षिः, गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षाः ।**

**( ६ )** वार्योविद का छः रस पक्ष — राजर्षि वार्योविद ने कहा कि रस के छ प्रकार होते हैं। जैसे—( १ ) गुरु, ( २ ) लघु, ( ३ ) शीत, ( ४ ) उष्ण, ( ५ ) स्निग्ध, ( ६ ) रूक्ष ।

**सप्त रसा इति निमिर्वैदेहः, मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायक्षाराः ।**

**( ७ )** विदेहराज निमि का सात रस पक्ष — मिथिलापति निमि ने कहा कि रस सात प्रकार के होते हैं, ( १ ) मधुर, ( २ ) अम्ल, ( ३ ) लवण, ( ४ ) कटु, ( ५ ) तिक्त, ( ६ ) कषाय, ( ७ ) क्षार ।

**विमर्श**—अभिव्यक्त होते हुए रसनेन्द्रिय ग्राह्य रस एक होते हुए स्वाद भेद से सात प्रकार का होता है।

---

१. 'छेदनीय इति कर्शनीयः, उपशमनीय इति बृंहणीयः, साधारण इति आग्नेयसौम्यसंबन्धाल्लङ्घनबृंहणयोः कर्ता, यथा—तैलम्' शिवदासः ।

२. 'स्वादुरित्यभीष्टः हित इत्यायत्यनपकारी' चक्रः ।

**⊛ अष्टौ रसा इति बडिशो धामार्गवः, मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायक्षाराव्यक्ताः।**

**( ८ )** बडिश धामार्गव का आठ रस पक्ष — धामार्गव वडिश ने कहा कि रस ८ प्रकार के होते हैं—( १ ) मधुर, ( २ ) अम्ल, ( ३ ) लवण, ( ४ ) कटु, ( ५ ) तिक्त, ( ६ ) कषाय, ( ७ ) क्षार, ( ८ ) अव्यक्त।

**विमर्श**—स्वाद के अनुसार ही ये आठ रस माने गए हैं। ७ सात में विभिन्न स्वाद रहता है और आठवें में कुछ भी स्वाद नहीं रहता है। जिह्वा से रसों का ग्रहण और रसाभाव का भी ग्रहण होता है अतः अव्यक्त भी एक रस है।

**अपरिसंख्येया रसा इति काङ्कायनो बाह्लीकभिषग्, आश्रयगुणकर्मसंस्वादविशेषाणामपरिसंख्येयत्वात्॥ ८॥**

**( ९ )** बाह्लीक देशी काङ्कायन का असंख्येय रस पक्ष — बाह्लीक देश के वैद्य काङ्कायन ने कहा कि रसों की संख्या अगणित है क्योंकि रसों के आश्रयभूत द्रव्यों, गुणों, कर्मों और स्वादों की विशेषता अपरमित है और इन्हीं के अनुसार रसों की कल्पना की जाती है अतः रस भी अगणित होते हैं॥ ८॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि रस का आधार द्रव्य है, द्रव्य के भेद अनेक होते हैं, आधार भेद से आश्रित रस के भी अनेकों भेद हो जायेंगे। आश्रय कारण होता है, कारण भेद से कार्य का भेद अवश्य होता है। रस कार्य है अतः इसके भेद अनेकों हो जाते हैं। जैसे एक ही मधुर रस का भेद भिन्न-भिन्न द्रव्यों में भिन्न-भिन्न प्रकार का होता हैं पर उसका अन्तर करना असम्भव है। यथा—'इक्षुक्षीरगुडादीनां माधुर्यस्यान्तरं महत्। भेदस्तथापि नाख्यातुं सरस्वत्यापि शक्यते॥' ( चक्रपाणि )।

**⊛ ⊛ षडेव रसा इत्युवाच भगवानात्रेयः पुनर्वसुः, मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाः।**

**( १० )** पुनर्वसु आत्रेय द्वारा षड्रस सिद्धान्त का समर्थन तथा अन्य सिद्धान्तों का खण्डन — ( १ ) इस प्रकार परस्पर विवादयुक्त ऋषियों को देखकर सिद्धान्त की स्थापना करते हुए आत्रेय भगवान् पुनर्वसु ने कहा कि रस ६ प्रकार के ही होते हैं—( १ ) मधुर, ( २ ) अम्ल, ( ३ ) लवण, ( ४ ) कटु, ( ५ ) तिक्त, ( ६ ) कषाय।

**⊛ तेषां षण्णां रसानां योनिरुदकम्[२],**

एकरस पक्ष का खण्डन — भद्रकाप्य ने रस को एक माना है और जल एवं रस में अभेद माना है। आचार्य ने उसका खण्डन करते हुये बताया कि उन छः रसों की योनि अर्थात् उत्पत्ति कारण जल होता है।

**विमर्श**—जल और रस दोनों एक नहीं हो सकते क्योंकि कारण से कार्य भिन्न होता है। कार्य रस है और उसका कारण जल है कहा भी है कि—'आपो हि रसवत्यस्ताः स्मृता निर्वृत्तिहेतवः। ( च० अ० २५ )। अतः जल तथा रस एक नहीं है अपितु जल रस की योनि है इससे एक रस माननेवाले भद्रकाप्य का मत खण्डित हो जाता है।

**⊛ छेदनोपशमने द्वे कर्मणी, तयोर्मिश्रीभावात् साधारणत्वम्,**

दो रस तथा तीन रसपक्ष का खण्डन — छेदन, उपशमन ये दो रस के कर्म हैं और इन दोनों कर्मों का मिश्रण होने से साधारण रस होता है।

---

१. 'आश्रयगुणकर्मसंस्कारविशेषाणामपरिसंख्येयत्वात्' ग.।

२. 'योनिराधारकारणम्' चक्रः।

**विमर्श**—शाकुन्तेय ब्राह्मण ने रस के भेद दो माने थे। उसका खण्डन करते हुये आचार्य ने बताया है कि छेदन और उपशमन ये दो रसों के कर्म हैं न कि रस हैं। शमन की परिभाषा इस प्रकार वर्णित है यथा—'न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि। समीकरोति विषमाञ्छमनं तच्च सप्तधा॥' ( अ० हृ० सू० अ० १४ )। रस के द्वारा दोष-शमन विषयक वर्णन अग्रांकित है—'स्वाद्वम्ललवणा वायुं कषायस्वादुतिक्तकाः। जयन्ति पित्तं श्लेष्माणं कषायस्वादुतिक्तकाः॥' ( च० अ० १ )। तथा छेदन उसे कहते हैं जो विकृत दोष या मल को छिन्न-भिन्न करके बाहर निकाल दे, यथा—'श्लिष्टान्कफादिकान्दोषानुन्मूलयति यद्बलात्। छेदनं तद्यवक्षारो मरिचानि शिलाजतु॥' ( शार्ङ्गधर )। जिसमें छेदन और उपशमन करने वाले रसों का संमिश्रण होता है उसे साधारण रस कहते हैं। इन युक्तियों से दो रस मानने वाले शाकुन्तेय का और तीन रस माननेवाले मौद्गल्य पूर्णाक्ष के मतों का खण्डन हो जाता है।

*** स्वाद्वस्वादुता भक्तिः[1], हिताहितौ प्रभावौ,**

चार रस पक्ष का खण्डन — स्वादु और अस्वादु ये दोनों रुचि और द्वेष पर आधारित हैं। हित और अहित ये दो प्रभाव हैं।

**विमर्श**—तात्पर्य है कि जो वस्तु अपने लिये रुचिकर हो उसे स्वादु और जिसे खाने की इच्छा न हो उसे अस्वादु कहा जाता है। ये दोनों इच्छा और द्वेष पर आधारित हैं। और हित तथा अहित यह रस का प्रभाव है, इन युक्तियों के द्वारा चार रस माननेवाले हिरण्याक्ष का मत खण्डित हो जाता है।

*** पञ्चमहाभूतविकारास्त्वाश्रयाः प्रकृतिविकृतिविचार[2]देशकालवशाः,**

पांच रस पक्ष का खण्डन — पंचमहाभूतके विकार स्वरूप द्रव्य, रसों के आश्रयभूत हैं अर्थात् द्रव्य आश्रय हैं और रस आश्रयी हैं। और द्रव्य प्रकृति, विकृति, विचार, देश और काल के वशीभूत होकर अपना-अपना कार्य करते हैं।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पंचमहाभूत के अनुसार कुमारशिरा भरद्वाज ने पाँच रस माना था उसका खण्डन करते हुये आचार्य ने बताया है कि पंचमहाभूत का विकार द्रव्य होता है, वही द्रव्य ( १ ) प्रकृति ( स्वभाव ) के अनुसार कहीं कार्य करता है जैसे मूँग—कषाय और मधुर रस होते हुये स्वभाव से लघु होता है। मूँग में लघुता रस के अनुसार नहीं होती है यदि रस के अनुसार इसका गुण माना जाय तो गुरु होना चाहिये क्योंकि कषाय और मधुर गुरु होते हैं। ( २ ) विकृति—व्रीहि ( धान ) गुरु होता है। पर उसका विकार धान का लावा लघु होता है तथा यवशक्तु ( सत्तू ) का पिंड गुरु होता है और सत्तू को जल में घोलकर लिया जाय तो लघु होता है। यह भी रस के अनुसार नहीं होता है क्योंकि धान और यव मधुर होते हैं इसके अनुसार इन्हें गुरु होना चाहिये। लेकिन द्रव्य की विकृति ( रूपान्तर ) ही इसका कारण होता है। ( ३ ) विचार—'विचारो द्रव्यान्तरसंयोगः' दूसरे द्रव्यों से संयुक्त करने को विचार कहा जाता है जैसे मधु और घृत समान मात्रा में मिलाने पर विष हो जाता है। यह कार्य रस का नहीं है, मधु और घृत दोनों मधुर होते हैं किन्तु यह द्रव्य के संयोग का कार्य है। ( ४ ) देश—देश से दो अर्थ लिये जाते हैं—( क ) भूमि—भूमि के अनुसार हिमालय में उत्पन्न सभी

---

१. 'भक्तिद्वेषौ' इति पा.। 'भक्तिरितीच्छेत्यर्थः, तेन यो यमिच्छति स तस्य स्वादुरस्वादुरितर इति पुरुषापेक्षौ धर्मौ' चक्रः।

२. 'विचारो विचारणा द्रव्यान्तरसंयोग इत्यर्थः' चक्रः।

औषधियाँ उत्तम गुणवाली होती हैं, श्वेतकापोती एक जड़ी होती है जो वल्मीक मिट्टी पर उत्पन्न हो तो वह विषनाशक होती है ( चक्र० ) ( ख ) शरीर—मांस प्रकरण में बताया गया है कि सक्थि (पैर ) के मांस से स्कंध तथा क्रोड (शिर ) का मांस गुरु होता है यथा—'शरीरावयवाः सक्थिशिरःस्कन्धादयस्तथा। सक्थिमांसाद्गुरुः स्कन्धस्ततः क्रोडस्तः शिरः॥ वृषणौ चर्म मेढ्रं च श्रोणी वृक्कौ यकृद्गुदम्। मांसाद्गुरुतरं विद्याद्यथास्वं मध्यमस्थि च॥' ( च० सू० २७ )। यह सभी कार्य देश के अनुसार होते हैं (५) काल—काल समय को कहा जाता है। समय से कोई द्रव्य अपूर्ण या पूर्ण वीर्य वाला होता है। अल्प समय की ( बाल ) मूली दोष को दूर करने वाली होती है और वृद्ध मूली त्रिदोष को उत्पन्न करनेवाली होती है। यह सभी कार्य द्रव्य की प्रकृति आदि ५ कारणों के अधीन हैं न कि रस के। इसलिये पंचमहाभूत के अनुसार पाँच रसों की कल्पना करनी उचित नहीं है। उपर्युक्त विमर्श **चक्रपाणि** सम्मत है।

**※ तेष्वाश्रयेषु[1] द्रव्यसंज्ञकेषु गुणा गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्याः,**

छ रस पक्ष का खण्डन — रसों का आश्रय जो द्रव्य होता है उन्हीं के गुण गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष आदि होते हैं।

**विमर्श**—राजर्षि वार्योविद ने गुरु, लघु आदि छ रस माना था उसका खण्डन करते हुये आचार्य ने बताया है कि गुरु, लघु रस नहीं हैं किन्तु रस के आश्रय भूत द्रव्य के गुण हैं। यहाँ 'रूक्षादयः' से तीक्ष्ण, मृदु आदि बीस गुणों का ग्रहण करना चाहिये। गुण द्रव्य के होते हैं रस के नहीं हैं क्योंकि रस स्वयं गुण है और 'गुणा गुणाश्रया नोक्ताः' के अनुसार गुण के गुण आश्रयीभूत नहीं होते अर्थात् गुण में गुण नहीं रहता है। रस में जो गुरु आदि गुण का व्यवहार होता है वह द्रव्य के अनुसार ही होता है, यथा—'रसेषु व्यपदिश्यन्ते साहचर्योपचारतः।' इस प्रकार गुरु आदि छ रसों का आचार्य ने खण्डन कर दिया।

**※ ※ क्षरणात्क्षारः[2], नासौ रसः, द्रव्यं तदनेकरससमुत्पन्नमनेकरसं कटुकलवणभूयिष्ठमनेकेन्द्रियार्थसमन्वितं करणाभिनिर्वृत्तम्;**

सात रस पक्ष का खण्डन ( क्षार रस ) — क्षरण करने से क्षार कहा जाता है। यह रस नहीं है, किन्तु अनेक रस से उत्पन्न अनेक रस वाला द्रव्य है। इसमें कटु और लवण रस की अधिकता होती है। अनेक इन्द्रियों से ग्रहण करने योग्य विषयों से यह संयुक्त है और यह करणों द्वारा ( संस्कार द्वारा ) या साधन द्वारा उत्पन्न होता है।

**विमर्श**—( १ ) क्षार के साथ मधुर, लवण आदि भेद से निमि विदेह ने सात रस माना था। उसका खण्डन करते हुए आचार्य ने यह बताया है कि मधुर आदि छ रस मानना युक्तिसंगत है, परन्तु क्षार को रस मानना ठीक नहीं है क्योंकि 'क्षरणात् अधोगमनक्रियायोगात् क्षारः' अर्थात् जो नीचे गमन करे उसे क्षार कहते हैं, गमन करना यह द्रव्य का कार्य है, इसीलिये इसे द्रव्य माना जाता है रस नहीं। क्षार की व्युत्पत्ति के विषय में चरक चिकित्सा पाँचवें अध्याय में भी 'छित्त्वा छित्त्वाऽऽशयात् क्षारः क्षरत्वात् क्षारयत्यधः' कहा गया है। ( २ ) क्षार-द्रव्य है इस विषय में आचार्य की एक दूसरी युक्ति है कि यह अनेक रस से उत्पन्न होता है अर्थात् अपामार्ग आदि अनेक रस वाले द्रव्यों से उत्पन्न क्षार अनेक रस युक्त होता है। यह नियम है कि कारण के अनुसार कार्य होता है। जब कारण अपामार्ग आदि अनेक रसों से युक्त है तो उससे उत्पन्न

---

१. 'तेषामाश्रयेषु' इति पा०।

२. 'क्षरणादधोगमनक्रियायोगात् क्षारो द्रव्यं न रसः, रसस्य हि निष्क्रियस्य क्रियाऽनुपपन्नेत्यर्थः' चक्रः।

होने वाला कार्य क्षार भी अनेक रस से युक्त होगा। क्षार में कटु और लवण रस अधिक मात्रा में होता है यह बताकर यह स्पष्ट किया है कि क्षार में अन्य रस भी होते में किन्तु वह मात्रा में न्यून होते हैं। इस प्रकार क्षार को अनेक रसों से युक्त बताकर यह सिद्ध किया है कि क्षार रस नहीं है क्योंकि रस में अन्य रस नहीं रहते हैं। द्रव्य अनेकरसयुक्त होता है और क्षार भी अनेक रस युक्त है इसलिये यह भी द्रव्य है। (३) क्षार को द्रव्य सिद्ध करने के लिये 'अनेकेन्द्रियार्थसमन्वितम्' यह पद दिया है अर्थात् जैसे द्रव्य अनेक इन्द्रियों से ग्राह्य होता है उसी तरह क्षार स्पर्श में शीन होता है जिसका ग्रहण स्पर्शन-इन्द्रिय से होता है, क्षार का गन्ध विस्र होता है इसका ग्रहण घ्राण-इन्द्रिय से होता है। इसका रूप श्वेत होता है इसका ग्रहण चक्षु-इन्द्रिय से होता है। इस प्रकार अनेक इन्द्रियों से क्षार का ग्रहण होता हैं। रस का केवल एक इन्द्रिय जिह्वा से ही ग्रहण होता है इसलिये क्षार को रस नहीं माना जा सकता। (४) क्षार को द्रव्य सिद्ध करने के लिये 'करणाभिनिर्वृत्तम्' यह पद दिया गया है अर्थात् भस्म को जल आदि में घोलकर तथा छानकर क्षार का निर्माण किया जाता है, रस का निर्माण इस प्रकार नहीं होता है इसीलिये क्षार को रस न मानकर द्रव्य माना जाता है इन युक्तियों से विदेह निमि के मत का खण्डन आचार्य ने किया है।

**※ अव्यक्तीभावस्तु[1] खलु रसानां प्रकृतौ[2] भवत्यनुरसेऽनुरससमन्विते[3] वा द्रव्ये;**

आठरस पक्ष का खण्डन (अव्यक्त रस) — रस की अव्यक्तता तो रस के प्रकृतिभूत जल में या अनुरस में या अनुरस युक्त द्रव्यों में होती है।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि रस का उत्पत्ति-स्थान जल है, जल में रस अव्यक्त रूप में रहता है। जल में रसों की अभिव्यक्ति होने से वह दूषित समझा जाता है, सुश्रुत ने भी कहा है यथा—'व्यक्तरसता रसदोषः'। अनुरस का तात्पर्य यह है कि जो रस दूसरे रस से अभिभूत होने के कारण स्पष्ट ज्ञान नहीं होता है, अर्थात् यह रस मधुर है या अम्ल है इस प्रकार का स्पष्ट ज्ञान नहीं होता है। परन्तु कभी-कभी अनुरस की अभिव्यक्ति भी स्पष्ट रूप में होती है जैसे कषाय रस वाले आँवला के खाने के बाद यदि जल पिया जाय तो मधुर रस की स्पष्ट अभिव्यक्ति होती है। वस्तुतः आँवले में मधुर रस अनुरस है और कषाय रस उसका प्रधान रस है, इस को दृष्टि में रख कर आचार्य ने 'अनुरससमन्विते द्रव्ये' यह पद दिया है। यद्यपि रस का प्रयोग बिना द्रव्य के नहीं होता है फिर भी आँवला खा लेने के बाद जब मुख में द्रव्य की उपस्थिति नहीं रहती है और जल पिया जाता है तो द्रव्य के अभाव में मधुरता व्यक्त होती है। इसलिये अनुरस-समन्वित द्रव्य बताया है अर्थात् जिस समय मुख में द्रव्य रखा हुआ है उस समय द्रव्य में जो रस प्रधान होता है उसकी अभिव्यक्ति होती है और जो रस अनुरस होता है उसकी अभिव्यक्ति नहीं होती है। इस प्रकार अव्यक्त रस का जल में या अनुरस समन्वित द्रव्य में रहना माना है। परन्तु रस में अव्यक्त रस का रहना नहीं बताया है इसीलिये इसी अध्याय में आगे 'रसो नास्ति हि सप्तमः' यह बताकर अनुरस को अव्यक्त होने के कारण रस नहीं माना है। तात्पर्य यह है कि अव्यक्त रस नहीं माना जा सकता है। इन युक्तियों के साथ आचार्य ने बडिश धामार्गव के मत का खण्डन किया है। अतः आठ रस नहीं होते हैं। 'अनुरससमन्विते' के स्थान पर किसी किसी पुस्तक में 'अणुरससमन्विते' यह पाठ है। इसका तात्पर्य यह है कि अणु (अल्प) रस जिस द्रव्य में हो उसमें अव्यक्त रस की प्रतीति होती है।

---

१. 'अव्यक्तभावस्तु' यो.। २. 'प्रकृतौ कारणे जले इत्यर्थः' चक्रः।

३. 'अणुरसेऽणुरससमन्विते वा द्रव्ये' ग.।

अपरिसंख्येयत्वं पुनस्तेषामाश्रयादीनां भावानां विशेषापरिसंख्येयत्वान्न युक्तम्, एकैकोऽपि ह्येषामाश्रयादीनां भावानां विशेषानाश्रयते विशेषापरिसंख्येयत्वात्, न च तस्मादन्यत्वमुपपद्यते; परस्परसंसृष्टभूयिष्ठत्वान्न चैषामभिनिर्वृत्तेर्गुणप्रकृतीनामपरिसंख्येयत्वं भवति; तस्मान्न संसृष्टानां रसानां कर्मोपदिशन्ति बुद्धिमन्तः। तच्चैव कारणमपेक्षमाणाः षण्णां रसानां परस्परेणासंसृष्टानां लक्षणपृथक्त्वमुपदेक्ष्यामः ॥ ९ ॥

( ९ ) अपरिसंख्येय रस पक्ष का खण्डन — उन आश्रय, गुण, कर्म, संस्कार आदि भावों की विशेषता ( विभिन्नता ) के अगणित होने पर रसों का भेद अगणित होता है, यह कहना युक्तिसंगत नहीं है, क्योंकि इन मधुर आदि ६ रसों में एक-एक रस भी आश्रयविशेष, गुणविशेष, कर्मविशेष, स्वादविशेष और संस्कारविशेष भावों के भेदों के अगणित होने के कारण आश्रय करता है। अतः इससे रसों की भिन्नता नहीं सिद्ध होती है। एक दूसरे में अधिकता से मिले होने के कारण रसों की उत्पत्ति होने से गुण और प्रकृति अगणित नहीं होती है। इसीलिए बुद्धिमान् चिकित्सक संसृष्ट रसों के कर्मों का उपदेश नहीं करते हैं। इसी कारण को ध्यान में रखकर ( अर्थात् प्रधान रस की ही अभिव्यक्ति होती है न कि अप्रधान रस की ) परस्पर में न मिले हुए छः रसों के लक्षणों का अलग-अलग उपदेश कर रहे हैं ॥ ९ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि बाह्लीक काङ्कायन ने बताया है कि रस अपरिसंख्येय होते हैं। ( १ ) उसका खण्डन करते हुए आचार्य ने कहा है कि आश्रय आदि के अपरिसंख्येय होने से रस की संख्या अपरिसंख्येय नहीं हो सकती है जैसे मधुर रस का आश्रय शालि, मूंग, घृत, दुग्ध, शर्करा आदि अनेक हैं और इनमें मधुरत्व की प्रतीति भी भिन्न-भिन्न रूप में होती है किन्तु मधुर से अन्य रस का ज्ञान नहीं होता है। तथा मधुरत्व को जाति सामान्य के कारण आश्रय के भिन्न या अपरिसंख्येय होते हुए भी उसको एक ही प्रकार का माना जाता है। उसी तरह अन्य स्थल पर भी आश्रय आदि के भिन्न होते हुए भी रसत्व सामान्य को स्वाद की भिन्नता से उसे ६ प्रकार का ही मानते हैं।

( २ ) गुण—गुरु, पिच्छिल, स्निग्ध आदि गुण की भिन्नता से या रसादि धातुवर्धन, आयुर्जनन

---

१. 'आदिशब्देन गुणकर्मसंस्वादानां ग्रहणम्, आश्रयगुणकर्मसंस्वादानां विशेषा भेदास्तेषामपरिसंख्येयत्वात्तेषां रसानामपरिसंख्येयत्वं यदुच्यते तन्न युक्तं, तत्र हेतुमाह—एकैकोऽपीत्यादि। एषामाश्रयगुणकर्मसंस्वादानां विशेषानेकैकोऽपि मधुरादिराश्रयते, न त्वस्मादाश्रयादिभेदादन्यत्वमाश्रितस्य मधुरादेर्भवति, एतेन आश्रयादय एव परं भिन्नाः, मधुरादिस्त्वेक एवेत्यर्थः। तथाहि—यद्यपि शालिमुद्गघृतक्षीरादयो मधुरस्याश्रया भिन्नास्तथाऽपि तत्र मधुरत्वजात्याक्रान्त एक एव रसो भवति बलाकाक्षीरादिषु शुक्लवर्णवत्, एवं गुणादावपि बोद्धव्यम्' इति शिवदासः।

२. 'पुनर्न तेषाम्' ग.। ३. 'विशेषापरिसंख्येयत्वाद्युक्तम्' ग.।

४. 'विशेषानेवाश्रयते' ग.।

५. 'परस्परसंसर्गभूयिष्ठत्वादेषां रसानामभिनिर्वृत्तेः प्रकृतिभूतानां मधुरादिगुणानामसंख्येयत्वं न चेति योजना, तेन रसानां रसान्तरसंसर्गे तत्संसर्गाणामेवापरिसंख्येयत्वं, न पुनः प्रकृतिभूतमधुरादिषड्रसानां षट्त्वातिक्रमः' शिवदासः।

६. 'न च तस्मादन्यत्वमुपपद्यते परस्परसंसृष्टभूयिष्ठत्वात्। न चैषामभिनिर्वृत्तौ गुणप्रकृतीनामसंख्येयत्वं भवति' यो.।

७. 'अस्मिन्नर्थेऽस्मिन् प्रकरणे' चक्रः।

और वर्णकर कर्म की भिन्नता से भी रस अपरिसंख्येय नहीं है, क्योंकि एक मधुर रस का ही गुरु, पिच्छिल आदि गुण से रसादिधातुवर्धन कर्म है न कि अन्य किसी रस का है। यहाँ यह दूसरी शंका उपस्थित होती है कि आश्रय आदि के भेद से रसों की अपरिसंख्येयता मत मानी जाय पर जब रसों का संसर्ग-विकल्प किया जाता है तो रसों के संयोग से अपरिसंख्येयता हो ही जाती है, जैसे दो रसों का संयोग-मधुराम्ल रस, यह मधुर और अम्ल से भिन्न है, और अलग-अलग मधुर से या अम्ल से जिस कार्य का सम्पादन होता है वह मधुराम्ल से भिन्न है। अतः रसों के संयोग से रसों की असंख्येयता हो सकती है, इसका खण्डन करते हुए आचार्य ने उत्तर दिया है—'परस्परसंसृष्टभूयिष्ठत्वात्' अर्थात् यद्यपि रस परस्पर संयोग से अत्यधिक होते हैं और जो कार्य मधुराम्लसंसृष्ट रस से होता है वह कार्य मधुर रस से नहीं होता है अतः इनमें पृथक्त्व स्पष्ट प्रतीत होता है। पर इस प्रकार से रस की भिन्नता होने पर भी गुरु, लघु आदि गुणों में तथा मधुरादि रसों की प्रकृति में, और धातुवर्धनादि कर्मों में भिन्नता नहीं होती है, क्योंकि गुरु, लघु आदि गुण और रसों की अलग-अलग जो प्रकृति होती है उनका ही संमिश्रण इस संयुक्त रस में रहता है, संयोग-विकल्प से भिन्नता होते हुए मूल संख्या में व्याघात नहीं होता है, जैसे दोषों का संसर्ग-विकल्प ६२ होते हैं पर दोष तीन ही हैं, इस संख्या में कोई व्याघात न मानकर तीन दोष ही माने जाते हैं। उसी प्रकार संसर्ग-विकल्प के द्वारा रसों की संख्या अपरिसंख्येय मानी जाय यह उचित नहीं है। अतः स्वाद के द्वारा जानने योग्य रस ६ होते हैं यथा—( १ ) मधुर, ( २ ) अम्ल, ( ३ ) लवण, ( ४ ) कटु, ( ५ ) तिक्त और ( ६ ) कषाय। संयुक्त रसों वर्णन शास्त्रों में अवश्य पाया जाता है पर संयुक्त रसों के गुणों एवं कर्मों का वर्णन नहीं प्राप्त होता है इससे यह स्पष्ट है कि शास्त्रों में स्वतन्त्र रूप से संयुक्त रस की सत्ता नहीं है। इसीलिए आचार्य ने अलग-अलग ६ रसों के गुण-कर्मों का वर्णन किया है।

**❀ अग्रे तु तावद्द्रव्यभेदमभिप्रेत्य किंचिदभिधास्यामः। सर्वं द्रव्यं पाञ्चभौतिकमस्मिन्नर्थे। तच्चेतनावदचेतनं च। तस्य गुणाः शब्दादयो गुर्वादयश्च द्रवान्ताः, कर्म पञ्चविधमुक्तं वमनादि ॥ १० ॥**

## ( २ ) द्रव्य-प्रकरण तथा रसानुसार उनके ६३ भेद

## ( Topic of Dravyas and Their Sixty Three Varieties According to Rasas )

द्रव्य-विमर्श — अब आगे द्रव्य भेद को दृष्टि में रखकर कुछ द्रव्यों को कह रहा हूँ। सभी कार्य द्रव्य इस प्रकरण में पाञ्चभौतिक माने जाते हैं, वह द्रव्य ( १ ) चेतन, ( २ ) अचेतन, भेद से दो प्रकार का होता है। उस द्रव्य के गुण शब्दादि ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ) पाँच और गुर्वादि से द्रवान्त २० हैं। तथा उस कार्य द्रव्य का कर्म वमन आदि पाँच हैं यह पहले कह आये हैं ॥ १० ॥

**विमर्श**—रस के वर्णन के पूर्व रस के आश्रयभूत द्रव्य का ज्ञान करना परम आवश्यक होता है। अतः द्रव्य का वर्णन प्रकरणागत है। किञ्चित् अर्थात् कुछ द्रव्य कह रहा हूँ इसका तात्पर्य यह है कि द्रव्य कारण और कार्य भेद से दो प्रकार के होते हैं, आयुर्वेद में कार्य द्रव्य की ही उपयोगिता है अतः कुछ द्रव्य ( कार्य द्रव्य ) का वर्णन कर रहे हैं। अस्मिन्नर्थे—इस प्रकरण में सभी कार्य द्रव्य पञ्चभौतिक माने जाते हैं। यह कार्य द्रव्य चेतन-अचेतन भेद से दो प्रकार का होता है। कार्य द्रव्यों के गुण ४१ होते हैं, पर यहाँ चिकित्सा में विशेष उपयोगी शब्दादि ५, गुर्वादि २०, ये २५ गुण ही माने गये हैं। परत्वादि १० गुण तथा इच्छा, द्वेषादि ६ गुण

चिकित्सा में अप्रधान हैं अतः यहाँ उनका उल्लेख नहीं किया है। कर्म—( १ ) वमन, ( २ ) विरेचन, ( ३ ) निरूहबस्ति, ( ४ ) अनुवासनबस्ति, ( ५ ) नस्य ये पाँच कर्म कार्य द्रव्यों के होते हैं। इस प्रकार आचार्य ने कार्य द्रव्यों का लक्षण बताया है।

**तत्र द्रव्याणि गुरुखरकठिनमन्दस्थिरविशदसान्द्रस्थूलगन्धगुणबहुलानि पार्थिवानि, तान्युपचयसंघातगौरवस्थैर्यकराणि;**

**( १ )** पार्थिव द्रव्य के लक्षण — जो द्रव्य ( १ ) गुरु, ( २ ) खर, ( ३ ) कठिन, ( ४ ) मन्द, ( ५ ) स्थिर, ( ६ ) विशद, ( ७ ) सान्द्र, ( ८ ) स्थूल तथा ( ९ ) गन्ध गुण प्रधान होते हैं वे द्रव्य पार्थिव हैं। इन पार्थिव द्रव्यों का यदि सेवन किया जाय तो शरीर में उपचय ( वृद्धि ), संघात ( शरीर का ठोस होना ), गुरुता और स्थिरता उत्पन्न होती है।

**द्रवस्निग्धशीतमन्दमृदुपिच्छिलरसगुणबहुलान्याप्यानि, तान्युपक्लेदस्नेहबन्धविष्यन्दमार्दवप्रह्लादकराणि;**

**( २ )** जलीय द्रव्य के लक्षण — जिन द्रव्यों में ( १ ) द्रव, ( २ ) स्निग्ध, ( ३ ) शीत, ( ४ ) मन्द, ( ५ ) मृदु, ( ६ ) पिच्छिल और ( ७ ) रस गुण की प्रधानता होती है उसे जलीय द्रव्य कहते हैं। इनके सेवन से ये शरीर में उपक्लेद ( गीलापन ), स्नेह ( स्निग्धता ), बन्ध ( सन्धिबन्धनों को समुचित रूप में रखना ), विष्यन्द, मार्दव ( शरीर में मृदुता उत्पन्न करना ) और प्रह्लाद उत्पन्न करते हैं।

**उष्णतीक्ष्णसूक्ष्मलघुरूक्षविशदरूपगुणबहुलान्याग्नेयानि, तानि दाहपाकप्रभाप्रकाशवर्णकराणि;**

**( ३ )** तैजस द्रव्य के लक्षण — जिन द्रव्यों में ( १ ) उष्ण, ( २ ) तीक्ष्ण, ( ३ ) सूक्ष्म, ( ४ ) लघु, ( ५ ) रूक्ष, ( ६ ) विशद और ( ७ ) रूप गुण की प्रधानता होती है वे तैजस द्रव्य कहे जाते हैं। ये तैजस द्रव्य सेवन करने पर शरीर में दाह, पाक, प्रभा, प्रकाश और शरीर में वर्ण ( रूप ) को विकसित करते हैं।

**लघुशीतरूक्षखरविशदसूक्ष्मस्पर्शगुणबहुलानि वायव्यानि, तानि रौक्ष्यग्लानिविचारवैशद्यलाघवकराणि;**

**( ४ )** वायव्य द्रव्य के लक्षण — जिन द्रव्यों में ( १ ) लघु, ( २ ) शीत, ( ३ ) रूक्ष, ( ४ ) खर, ( ५ ) विशद, ( ६ ) सूक्ष्म और ( ७ ) स्पर्श गुण की प्रधानता होती है वे वायव्य द्रव्य कहे जाते हैं। ये वायव्य द्रव्य सेवन करने पर शरीर में रूक्षता, ग्लानि, विचार ( गति ), विशदता और लघुता उत्पन्न करते हैं।

**मृदुलघुसूक्ष्मश्लक्ष्णशब्दगुणबहुलान्याकाशात्मकानि, तानि मार्दवसौषिर्यलाघवकराणि ॥**

**( ५ )** आकाशीय द्रव्य के लक्षण — जिन द्रव्यों में ( १ ) मृदु, ( २ ) लघु, ( ३ ) सूक्ष्म, ( ४ ) श्लक्ष्ण और ( ५ ) शब्द गुण की प्रधानता होती है वे आकाशीय द्रव्य कहे जाते हैं। ये आकाशीय द्रव्य सेवन करने पर शरीर में कोमलता, सुषिरता और लघुता उत्पन्न करते हैं ॥ ११ ॥

**विमर्श**—यहाँ प्रत्येक लक्षणों में 'बहुल' शब्द का प्रयोग आया है उसका तात्पर्य यह है कि जो गुण जिस भौतिक द्रव्य के बताये गये हैं वे गुण प्रधान रूप से उस द्रव्य में रहते हैं और सामान्य रूप से सभी गुण सभी में रहते हैं। वाग्भट ने पार्थिवद्रव्यों में खर गुणों को नहीं माना

---

१. 'संघातः काठिन्यम्' चक्रः।
२. 'प्रह्लादः शरीरेन्द्रियतर्पणम्' चक्रः।
३. 'सूक्ष्मं सूक्ष्मस्रोतोनुसारि' चक्रः।
४. 'प्रभा वर्णप्रकाशिनी दीप्तिः' चक्रः।
५. 'विचरणं विचारो गतिः' चक्रः।

है और उसको ईषत् कषाय और प्रायः मधुर माना है। जलीय द्रव्यों के लक्षण में सुश्रुत ने द्रव को नहीं माना है और स्तिमित गुरु यह दो गुण अधिक माना है और उसे ईषत् कषाय, अम्ल, लवण और प्रायः मधुर माना है। तैजस द्रव्य के लक्षण में सुश्रुत ने खर को अधिक माना है, ईषत् अम्ल, लवण और प्रायः कटु रस वाला और विशेषकर ऊपर गमन स्वभाव वाला होता है, ऐसा माना है। वायव्य द्रव्य में सुश्रुत ने चरक के सभी गुण स्वीकार किये हैं और उसे ईषत् तिक्त और प्रायः कषाय माना है। वाग्भट ने व्याव्य द्रव्यों में विकासी, व्यवायी यह दो गुण अधिक माने हैं। आकाशीय द्रव्यों में वाग्भट और सुश्रुत ने व्यवायी, विशद, विविक्त गुण और अव्यक्त रस माना है और चरक के लघु गुणों को स्वीकार नहीं किया है। अन्त में चरक के अनुसार पार्थिवादि पञ्चभौतिक द्रव्यों के गुण-कर्मों का संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है—

## गुणकर्मानुसार पार्थिवादि द्रव्य-विवरण ( चरकाश्रित )

| पार्थिव गुण | पार्थिव कर्म | आप्य गुण | आप्य कर्म | आग्नेय गुण | आग्नेय कर्म | वायव्य गुण | वायव्य कर्म | आकाशात्मक गुण | आकाशात्मक कर्म |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | उपचय | द्रव | उपक्लेद | उष्ण | दाह | लघु | रौक्ष्य | मृदु | मार्दव |
| खर | सङ्घात | स्निग्ध | स्नेह | तीक्ष्ण | पाक | शीत | ग्लानि | लघु | सौषिर्य |
| कठिन | गौरव | शीत | बन्ध | सूक्ष्म | प्रभा | रूक्ष | विचार | सूक्ष्म | लाघव |
| मन्द | स्थैर्य | मन्द | विष्यन्द | लघु | प्रकाश | खर | वैशद्य | श्लक्ष्ण | ३ |
| स्थिर | ४ | मृदु | मार्दव | रूक्ष | वर्ण | विशद | लाघव | शब्दगुणबहुल | |
| विशद | | पिच्छिल | प्रह्लाद | विशद | ५ | सूक्ष्म | ५ | ५ | |
| सान्द्र | | रसगुणबहुल | ६ | रूपगुणबहुल | | स्पर्शगुणबहुल | | | |
| स्थूल | | ७ | | ७ | | ७ | | | |
| गन्धगुणबहुल | | | | | | | | | |
| ९ | | | | | | | | | |

अनुसन्धान की दृष्टि से यह आवश्यक है कि प्रत्येक द्रव्य के पाञ्चभौतिक स्वरूप को स्थिर करने के लिए कोई न कोई आयुर्वेदीय सिद्धान्त का प्रयोग किया जाय। इस सम्बन्ध में सुश्रुत का रसानुसार वर्गीकरण सम्भवतः कुछ सहायक हो, अतएव उसका संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है—

## रसानुसार पार्थिवादि द्रव्य-वर्गीकरण

| पार्थिव | आप्य | आग्नेय | वातव्य | नाभस |
|---|---|---|---|---|
| ईषत्कषाय | ईषत्कषायाम्ललवण | ईषदम्ललवण | ईषत्तिक्त | अव्यक्त रस |
| प्रायशो मधुर | प्रायशो मधुर | प्रायशः कटु | प्रायशः कषाय | |

**ॐ अनेनोपदेशेन नानौषधिभूतं जगति किंचिद्द्रव्यमुपलभ्यते तां तां युक्तिमर्थं च तं तमभिप्रेत्य ॥१२॥**

सभी द्रव्य पाञ्चभौतिक — इस प्रकार पांचभौतिक द्रव्यों के गुणों के अनुसार लक्षण के उपदेश से यह सिद्ध हो जाता है कि संसार में ऐसा कोई भी द्रव्य नहीं है जो औषधि नहीं है वे औषध भिन्न-भिन्न युक्ति के अनुसार और भिन्न २ प्रयोजन के अनुसार प्रयोग में लाये जाते हैं।

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि संसार में जितने भी द्रव्य हैं वे सभी इन बताये हुये पांचभौतिक द्रव्यों के गुणों से युक्त होते हैं। जिस द्रव्य के लक्षण जिसमें पाया जायगा वह उस नाम से व्यवहृत होगा और उसका प्रयोग युक्ति एवं प्रयोजन के अनुसार किया जायगा। कोई द्रव्य किसी उपाय से किसी रोग में और कोई द्रव्य किसी उपाय से किसी रोग में प्रयुक्त होता है। वाग्भट और सुश्रुत ने भी यही बात स्पष्ट की है, यथा—'जगत्येवमनौषधम्। न किंचिद्विद्यते द्रव्यं वशान्नानार्थयोगयोः॥' ( सू. अ. ९ ) तथा 'अनेन निदर्शनेन नानौषधीभूतं जगति किंचिद्द्रव्यमस्तीति कृत्वा तं तं युक्तिविशेषमर्थं चाभिसमीक्ष्य स्ववीर्यगुणयुक्तानि द्रव्याणि कार्मुकाणि भवन्ति।' ( सू. अ.४१ ) इसके अनुसार जब सभी द्रव्यों को औषध स्वीकार कर लिया जाता है तो कुछ लोग तृण, धूलि आदि को औषध रूप में स्वीकार नहीं करते हैं। परन्तु तृण और धूलि ये भी स्वेदन कार्य में प्रयुक्त होते हैं। इनके प्रयोग करने की युक्ति भिन्न भिन्न होती है।

**ॐॐ न तु केवलं गुणप्रभावादेव द्रव्याणि कार्मुकाणि भवन्ति; द्रव्याणि हि द्रव्यप्रभावाद्गुणप्रभावाद्द्रव्यगुणप्रभावाच्च तस्मिंस्तस्मिन् काले तत्तदधिकरणमासाद्य तां तां च युक्तिमर्थं च तं तमभिप्रेत्य यत् कुर्वन्ति तत् कर्म, येन कुर्वन्ति तद्वीर्यं, यत्र कुर्वन्ति तदधिकरणं, यदा कुर्वन्ति स कालः, यथा कुर्वन्ति स उपायः, यत् साधयन्ति तत् फलम् ॥१३॥**

द्रव्यों की कार्य प्रणाली — द्रव्य केवल गुण प्रभाव से ही कार्य करने वाले नहीं होते हैं। किन्तु द्रव्य प्रभाव से, गुण प्रभाव से और द्रव्य-गुण प्रभाव से वे कार्य करने वाले होते हैं। द्रव्य भिन्न-भिन्न काल में भिन्न-भिन्न अधिकरण को प्राप्त होकर भिन्न-भिन्न युक्ति एवं प्रयोजन के अनुसार जो कार्य करते हैं उन्हें कर्म, जिसके द्वारा करते हैं उसे वीर्य, जहाँ कार्य करते हैं उसे अधिकरण, जब कार्य करते हैं उसे काल, जिस प्रकार कार्य करते हैं उसे उपाय और वह जिस कार्य को सिद्ध करते हैं उसे फल कहा जाता है॥ १३ ॥

**विमर्श**—द्रव्यों का लक्षण गुण के अनुसार बताया गया है पर इसका तात्पर्य यह नहीं है कि द्रव्य केवल गुण-प्रभाव से ही कार्य करते हैं। किन्तु द्रव्य स्वतः द्रव्य-प्रभाव से भी कार्य करते हैं। जैसे दन्ती अपने द्रव्य-प्रभाव से विरेचन करती है। मणियों में विष आदि के नाश की शक्ति द्रव्य प्रभाव से ही रहती है। द्रव्य कहीं गुण-प्रभाव से भी कार्य करते हैं जैसे ज्वर में तिक्त रस, जाड़ा लगने पर अग्नि का सेवन। द्रव्य-गुण-प्रभाव—जैसे काले मृगचर्म के ऊपर बैठकर कार्य करना यहाँ पर कृष्ण ( काला ) गुण है और अजिन द्रव्य है ( मृगचर्म )। गुण से युक्त अजिन कार्यकारी होता है। द्रव्य यह कार्य कैसे करता हैं यह बात आचार्य ने स्वयं स्पष्ट की है। द्रव्य जो कार्य करता है उसे कर्म कहते हैं जैसे शिरोविरेचन द्रव्य

१. 'अनेनेति प्रतिनियतद्रव्योपदेशेन यत्पार्थिवादिद्रव्यं यद्गुणं तद्गुणे देहे संपाद्यं भेषजं भवतीत्यर्थः; युक्तिमित्युपायम्, अर्थमिति प्रयोजनम्, अभिप्रेत्येत्यधिकृत्य; तेन केनचिदुपायेन क्वचित् प्रयोजने किञ्चिद्द्रव्यमौषधं स्यान्न सर्वत्र' चक्रः।

२. 'तां तां युक्तिमासाद्येति तां तां योजनां प्राप्य' इति चक्रः।

जो शिर का विरेचन करता है, यही शिरोविरेचन करना उस द्रव्य का कर्म है। और अपने उष्ण गुण आदि के कारण वे शिरोविरेचक औषधियाँ शिर का विरेचन करती हैं तो उसमें उष्ण आदि वीर्य हैं। वह द्रव्य या गुण जहाँ कार्य करते हैं उसे अधिकरण कहते हैं जैसे शिरोविरेचन में शिर अधिकरण है। शिरोविरेचक औषधि से शिरोगौरवयुक्त होने पर या वसन्त के आदि में शिरोविरेचन करना चाहिये, यहाँ वसन्तादि काल है। जिससे औषधि का प्रयोग किया जाता है उसे उपाय कहते हैं, जैसे नस्य देने के लिये प्रधमन और पीडन, मर्श, प्रतिमर्श आदि ये उपाय हैं। और इन द्रव्यों द्वारा जो सिद्ध किया जाता है उसे फल माना जाता है, जैसे शिरोगौरव और शूल की शान्ति यदि नस्य देने से हो गई तो यह उसका फल होना है। उपर्युक्त विमर्श का अधिकांश भाग **चक्रपाणि**-सम्मत है।

*** भेदश्चैषां त्रिषष्टिविधविकल्पो[1] द्रव्यदेशकालप्रभावाद्भवति, तमुपदेक्ष्यामः ॥ १४ ॥**

द्रव्यों के रसानुसार ६३ भेद — इन ६ रसों के विधि-विकल्प द्रव्य, देश और काल प्रभाव से ६३ तरह के होते हैं उसका उपदेश कर रहा हूँ ॥ १४ ॥

**विमर्श**—१. द्रव्य प्रभाव से रस में विशेषता आ जाती है यथा—द्रव्य गत सौम्य या आग्नेय प्रकृति के प्रभाव से द्रव्यों में मधुर या कटु रस होते हैं। २. देश प्रभाव से भी रस विकल्प होते हैं, जैसे एक ही आम एक स्थान पर मीठा, दूसरे स्थान पर लगाने पर किंचित अम्ल हो जाता है। अंगूर, अनार आदि जो पश्चिमोत्तर प्रदेश में होते हैं यदि उन्हें विहार, उत्तरप्रदेश आदि पूर्वीप्रदेशों में लगाया जाय तो उनमें अम्लता आ जाती है। ३. द्रव्य गत रस के संगठन पर काल का भी प्रभाव होता है, जैसे नियत समय पर परिपक्व फल उचित रसों से युक्त होते हैं। और विपरीत काल में वे पूर्ण रस वाले नहीं रहते हैं।

**स्वादुरम्लादिभिर्योगं शेषैरम्लादयः पृथक्। यान्ति पञ्चदशैतानि द्रव्याणि द्विरसानि तु ॥**

दो रसों के १५ संयोग — मधुर रस शेष अम्ल, लवण आदि पाँच रसों के साथ; और अम्ल आदि अर्थात् अम्ल रस शेष लवण आदि चार रसों के साथ; लवण रस शेष कटु आदि तीन रसों के साथ; कटु रस, तिक्त कषाय दो रसों के साथ, और तिक्त रस कषाय रस के साथ संयुक्त होने पर दो-दो रसों के संयोग से १५ विकल्प होते हैं ॥ १५ ॥

**विमर्श**—वाग्भट ने भी दो रसों का संयोग होने पर १५ रस विकल्प माना है यथा—'एकैकहीनास्तान् पंचदश यान्ति रसा द्विके।' (अ.हृ.१०) तथा 'स्वादुर्द्विकेषु पञ्चाम्लश्चतुरो लवणस्त्रयम्। द्वौ तिक्तः कटुकश्चैकं याति पञ्चदशेति ते ॥' (अ.सं.सू. १८) अर्थात् मधुर रस से एक-एक रस से संयोग करते हुये और १, १ को छोड़ते हुये यदि दो रसों का संयोग किया जाय तो १५ रस होते हैं। मधुर रस का संयोग यदि एक दूसरे से किया जाय तो ५ रस होते हैं। यथा १. मधुर अम्ल २. मधुर लवण ३. मधुर कटु ४. मधुरतिक्त ५. मधुरकषाय। अम्ल का यदि ४ रसों से अलग-अलग संयोग करते हैं तो चार रस होते हैं यथा १. अम्ललवण, २. अम्लकटु, ३. अम्लतिक्त, ४. अम्लकषाय। लवण का दो रसों से संयोग तीन होता है यथा १. लवणकटु, २. लवणतिक्त ३. लवणकषाय। तिक्त रस का दो रसों से संयोग करने से दो रस होते हैं यथा १. तिक्तकटु २. तिक्तकषाय और कटु रस से कषाय रस का संयोग करने पर एक रस होता है। इस प्रकार ५+४+३+२+१= १५ प्रकार के द्रव्य दो रसों के संयोग से होते हैं।

**पृथगम्लादियुक्तस्य योगः शेषैः पृथग्भवेत्। मधुरस्य तथाऽम्लस्य लवणस्य कटोस्तथा ॥**
**त्रिरसानि यथासंख्यं द्रव्याण्युक्तानि विंशतिः।**

---

१. 'त्रिषष्टिविधरसविकल्पः' ग.।

तीन रसों के वीस संयोग — जैसे अलग-अलग अम्लादि रसों से युक्त मधुर रस का शेष लवण आदि चार रसों के साथ अलग-अलग योग होता है। उसी तरह लवण से युक्त अम्लरस का अलग-अलग शेष कटु आदि के साथ अलग-अलग योग होता है। कटु रस से युक्त लवण रस का शेष दो रसों के साथ योग होता है। तिक्त रस से युक्त कटु रस का शेष कषाय रस के साथ संयोग होता है। इस प्रकार संख्या के अनुसार तीन रसों के संयोग वाले द्रव्य बीस होते हैं॥ १६॥

**विमर्श**—वाग्भट ने भी तीन रसों का संयोग होने पर २० रस बताया है। यथा—'त्रिके स्वादुर्दशाम्लः षट् त्रीन् पटुस्तिक्त एककम्।' (वाग्भट सू. अ. १०) अर्थात् तीन रसों का संयोग होने पर मधुर का संयोग १० होता है। यथा—१. मधुरअम्ललवण, २. मधुरअम्लकटु, ३. मधुरअम्लतिक्त, ४. मधुरअम्लकषाय, ५. मधुरलवणकटु, ६. मधुरलवणतिक्त, ७. मधुरलवण-कषाय, ८. मधुरकटुतिक्त, ९. मधुरकटुकषाय, १०. मधुरतिक्तकषाय। इस प्रकार मधुराम्ल का शेष रसों से अलग-अलग रसों का संयोग करने पर चार, मधुरलवण का तीन, मधुरकटु का दो, मधुर तिक्त का एक, कुल संयोग १० होता है। अम्ललवण रसों से तीन रसों का अम्ल कटु, अम्लतिक्त से संयोग करने पर ६ रस होते हैं। यथा—१. अम्ललवणकटु, २. अम्ललवण-तिक्त, ३. अम्ललवणकषाय, ४. अम्लकटुतिक्त, ५. अम्लकटुकषाय, ६. अम्लतिक्तकषाय इस प्रकार ६ होते है। लवणकटु, लवणतिक्त से तीन रसों का संयोग होने पर तीन होते हैं। जैसे—१. लवण-कटुतिक्त २. लवणकटुकषाय, ३. लवणतिक्तकषाय और कटुतिक्तकषाय एक होता है। इस प्रकार मधुर का १०, अम्ल का ६, लवण का ३, कटु का १, इस प्रकार तीन रसों के संयोग करने पर रस के विकल्प २० होते हैं।

**वक्ष्यन्ते तु चतुष्केण द्रव्याणि दश पञ्च च॥ १७॥**

**स्वाद्वम्लौ सहितौ योगं लवणाद्यैः पृथग्गतौ। योगं शेषैः पृथग्यातश्चतुष्करससंख्यया॥**
**सहितौ स्वादुलवणौ तद्वत् कट्वादिभिः पृथक्। युक्तौ शेषैः पृथग्योगं यातः स्वादूषणौ तथा॥**
**कट्वाद्यैरम्ललवणौ संयुक्तौ सहितौ पृथक्। यातः शेषैः पृथग्योगं शेषैरम्लकटू तथा॥२०॥**

चार रसों के १५ संयोग — चार रसों के समूह से तो द्रव्य १५ कहे जायँगे, मधुर और अम्ल रस साथ होकर लवण आदि चार रसों से अलग-अलग संयोग को प्राप्त कर, तथा शेष तिक्त, कटु, कषाय रस से अलग-अलग संयोग को प्राप्त कर चार रस के समूह की गणना से युक्त होते हैं। इसी प्रकार मधुर और लवण रस एक साथ मिलकर कटु आदि तीन रसों के साथ अलग-अलग संयोग को प्राप्त होकर शेष तिक्त और कषाय रस के साथ अलग-अलग संयोग को प्राप्त करते हैं। इसी तरह मधुर और कटुरस शेष तिक्त और कषाय रस के साथ संयोग को प्राप्त करते हैं। अम्ल और लवण रस एक साथ मिलकर कटु, तिक्त और कषाय रस के साथ अलग-अलग संयोग को प्राप्त कर शेष तिक्त, कटु और कषाय रस के साथ अलग-अलग संयोग प्राप्त करते हैं। इसी तरह अम्ल और कटु रस शेष तिक्त और कषाय रस से संयोग को प्राप्त करते है। लवण और कटुरस एक साथ मिलकर तिक्त रस के साथ मिलकर कषाय रस के साथ संयोग को प्राप्त करते हैं॥ १७ २०॥

**विमर्श**—चार रसों का संयोग होने पर १५ भेद होते हैं। परस्पर संयुक्त मधुर अम्ल लवण आदि से अलग अलग संयुक्त होकर कटु तिक्त कषाय रसों से मिलकर चार रसों की संख्या प्राप्त होती है। अर्थात् मधुराम्लरस लवण से मिलकर कटुतिक्त एवं कषाय से पृथक्-पृथक् संयुक्त

होते हैं। जैसे—१. मधुराम्ललवणकटु, २. मधुराम्ललवणतिक्त, ३. मधुराम्ललवणकषाय। पुनः मधुराम्ल रस कटु से संयुक्त होकर शेष (तिक्त-कषाय) रसों से संयुक्त होते हैं। जैसे—१. मधुराम्लकटुतिक्त, २. मधुराम्लकटुकषाय। इसी प्रकार मधुराम्लतिक्त से संयुक्त होकर शेष कषाय रस से मिलते हैं। जैसे—१. मधुराम्लतिक्तकषाय इस प्रकार ३+२+१=६ चार रस वाले द्रव्य होते हैं। उसी प्रकार मधुर लवण पृथक्-पृथक् कटु आदि (कटु तिक्त) के साथ शेष (तिक्त कषाय) रसों से पृथक्-पृथक् संयुक्त होते है। यथा—१. मधुरलवणकटुतिक्त, २. मधुरलवणकटुकषाय, ३. मधुरलवणतिक्तकषाय। मधुरकटुतिक्त के साथ कषाय रस से मिलते हैं। यथा—१. मधुरकटुतिक्तकषाय। अम्ललवण पृथक्-पृथक् कटुतिक्त रसों के साथ पृथक्-पृथक् संयुक्त होकर शेष रसों (तिक्तकषाय) के साथ संयुक्त होता है। यथा—१. अम्ललवणकटुतिक्त, २. अम्ललवणकटुकषाय, ३. अम्ललवणतिक्तकषाय। इसी प्रकार अम्ल-कटु संयुक्त होकर तिक्त के साथ कषाय रस से संयुक्त होते हैं। जैसे—१. अम्लकटुतिक्तकषाय। लवण व कटु परस्पर मिलकर तिक्त के साथ-कषाय रस से संयुक्त होते हैं। यथा—१. लवणकटुतिक्तकषाय। इस प्रकार चार रस वाले द्रव्य ६+३+१+३+१+१=१५ होते हैं। वाग्भट ने भी 'चतुष्केषु दश स्वादुश्चतुरोऽम्लः पटुः सकृत्।' (अ. हृ. सू. अ. १०) से चार रसों के विकल्प वाले रस पन्द्रह होते हैं, ऐसा माना है। अर्थात् मधुर का १० अम्ल का ४ और लवण का १ कुल १५ होते हैं।

**युज्येते तु कषायेण सतिक्तौ लवणोषणौ।**
**षट् तु पञ्चरसान्याहुरेकैकस्यापवर्जनात्॥ २१॥**

पाँच रसों के ६ संयोग — एक-एक रस को हटा करके पाँच रस वाले द्रव्य ६ होते हैं॥ २१॥

**विमर्श**—१. मधुराम्ललवणकटुतिक्त, २. मधुराम्ललवणकटुकषाय, ३. मधुराम्ललवणतिक्तकषाय, ४. मधुराम्लकटुतिक्तकषाय, ५. मधुरलवणकटुतिक्तकषाय, ६. अम्ललवणकटुतिक्तकषाय। वाग्भट ने 'पञ्चकेष्वेकमेवाम्लो मधुरः पञ्च सेवते।' (अ. हृ. सू. अ. १) अर्थात् पाँच रसों का संयोग होने पर मधुर का संयोग पाँच और अम्ल का संयोग एक होता है। इस प्रकार चार रसों के विकल्प कुल ६ होते हैं।

**षट् चैवैकरसानि स्युरेकं षड्रसमेव तु।**

एक रस वाले द्रव्य ६ हैं। और ६ रस वाला द्रव्य १ है।

**इति त्रिषष्टिर्द्रव्याणां निर्दिष्टा रससंख्यया॥ २२॥**

**※ त्रिषष्टिः स्यादसंख्येया रसानुरसकल्पनात्। रसास्तरतमाभ्यां[1] तां संख्यामतिपतन्ति हि॥**

उपसंहार इस प्रकार रस की संख्या के अनुसार द्रव्यों की संख्या ६३ बताई गई है। पर इन्हीं द्रव्यों में रस और अनुरस की कल्पना की जाय तो ६३ की संख्या असंख्य हो जाती है क्योंकि रस में तारतम्य अर्थात् मधुर, मधुरतर, मधुरतम की कल्पना की जाय तो ये संख्या की गणना का अतिक्रमण कर जाते हैं॥ २२-२३॥

**विमर्श**—६३ रस विकल्प के अनुसार द्रव्यों के ६३ भेदों को समझने के लिये वाग्भट ने सुन्दर संक्षेप में वर्णन किया है—'षट्पञ्चकः षट् च पृथग् रसाः स्युश्चतुर्द्विकौ पञ्चदशप्रकारौ। भेदास्त्रिका विंशतिरेकमेव, द्रव्यं षडास्वादमिति त्रिषष्टिः॥ (अ. हृ. सू. अ. १०)

---

१. 'रसास्तरतमाभ्यस्ताः' इति पा०।

सुखस्मरणार्थ रसानुसार द्रव्यों के ६३ विकल्प निम्नतालिका में वर्णित है—

| दो रस वाले द्रव्य | तीन रस वाले द्रव्य | चार रस वाले द्रव्य |
|---|---|---|
| मधुराम्ल | मधुराम्ललवण | मधुराम्ल लवण कटु |
| मधुरलवण | मधुराम्लकटु | मधुराम्ल लवण तिक्त |
| मधुरकटु | मधुराम्ल तिक्त | मधुराम्ल लवण कषाय |
| मधुरतिक्त | मधुराम्ल कषाय | मधुराम्ल कटु तिक्त |
| मधुरकषाय | मधुरलवण कटु | मधुराम्ल कटु कषाय |
| अम्ललवण | मधुर लवण तिक्त | मधुराम्ल तिक्त कषाय |
| अम्ल कटु | मधुर लवण कषाय | मधुरलवण कटु तिक्त |
| अम्ल तिक्त | मधुर कटु तिक्त | मधुर लवण कटु कषाय |
| अम्ल कषाय | मधुर कटु कषाय | मधुर लवण तिक्त कषाय |
| लवण कटु | मधुर तिक्त कषाय | मधुर कटु तिक्त कषाय |
| लवण तिक्त | अम्ल लवण कटु | अम्ल लवण कटु तिक्त |
| लवण कषाय | अम्ललवणतिक्त | अम्ल लवण कटु कषाय |
| कटु तिक्त | अम्ल लवण कषाय | अम्ल लवण तिक्त कषाय |
| कटु कषाय | अम्ल कटु तिक्त | अम्ल कटु तिक्त कषाय |
| तिक्त कषाय | अम्ल कटु कषाय | लवण कटु तिक्त कषाय |
| १५ | अम्ल तिक्त कषाय | १५ |
| | लवणकटुतिक्त | |
| | लवण कटु कषाय | |
| | लवण तिक्त कषाय | |
| | कटु तिक्त कषाय | |
| | २० | |

| पाँच रस वाले द्रव्य | एक रस वाले द्रव्य | छः रस वाले द्रव्य |
|---|---|---|
| मधुराम्ल लवण कटु तिक्त | मधुर | मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषाय |
| मधुराम्ल लवण कटु कषाय | अम्ल | १ |
| मधुराम्ल लवण तिक्त कषाय | लवण | |
| मधुराम्ल कटु तिक्त कषाय | कटु | |
| मधुर लवण कटु तिक्त कषाय | तिक्त | |
| अम्ल लवण कटु तिक्त कषाय | कषाय | |
| ६ | ६ | |

***संयोगाः सप्तपञ्चाशत् कल्पना तु त्रिषष्टिधा। रसानां तत्र[1] योग्यत्वात् कल्पिता रसचिन्तकैः॥**

और भी—रसों के संयोग ५७ होते हैं। पर इसके विचारक चिकित्सकों ने स्वस्थ एवं रोगी की चिकित्सा के प्रयोगों में योग्य ( हितकर ) होने के कारण रस की कल्पना तिरसठ कल्पित की है॥ २४॥

**विमर्श**—यदि इन रसों में तर-तम की कल्पना कर ( जैसे मधुर, मधुरतर, मधुरतम ) सूक्ष्म विचार किया जाय तो रसों का अनन्त भेद हो जायगा। इसलिये यह ६३ भेद स्थूल रूप से

१. 'तत्र स्वस्थातुरहितचिकित्साप्रयोगेऽनतिसंक्षेपविस्तररूपतया। हितत्वादित्यर्थः' चक्रः।

चिकित्सा में सौकर्य के लिए किया गया है। इसमें ६२ रसों का भेद कुपित दोषों के भेद को शान्त करता है, और ६३ वाँ भेद दोषों को प्राकृतावस्था में बनाये रखता है। इसका वर्णन वाग्भट ने निम्न रूप से किया है—'ते रसानुरसतो रसभेदास्तारतम्यपरिकल्पनया च। सम्भवन्ति गणनां समतीता दोषभेषजवशादुपयोज्यम् ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १० )।

*** क्वचिदेको रसः कल्प्यः संयुक्ताश्च रसाः क्वचित्।**
**दोषौषधादीन् संचिन्त्य भिषजा सिद्धिमिच्छता ॥ २५ ॥**
**द्रव्याणि द्विरसादीनि संयुक्तांश्च रसान् बुधाः। रसानेकैकशो वाऽपि कल्पयन्ति गदान् प्रति॥**

और भी—चिकित्सा-क्षेत्र में सिद्धि ( सफलता ) की इच्छा रखने वाले वैद्य के लिए यह उचित है कि दोष और औषध आदि का पूर्ण विचार कर कहीं एक रस की और कहीं संयुक्त रस की कल्पना करें। विद्वान् वैद्य भिन्न रोगों में ( तथा स्वस्थावस्था में भी ) दो रस वाले इत्यादि, संयुक्त रस वाले द्रव्यों की कल्पना और एक-एक रसों की अलग-अलग कल्पना करते हैं ॥२५ २६॥

**विमर्श**—दोषविकल्प ६३ (वाग्भट) माने जाते हैं उसी की चिकित्सा के अनुसार ६३ रसों की कल्पना की गयी है। कहीं पर आवश्यकतानुसार एक रस वाले द्रव्य का प्रयोग (कल्पना) किया जाता है, जैसे—एक मधुर रस वाले घृत, दुग्ध आदि द्रव्य। कहीं पर दो रस वाले जैसे—( कषायमधुरो मुद्गः ) मूंग, मधु, कषाय मधुररस संयुक्त है। कहीं पर तीन रस वाले, जैसे एरण्ड तैल या कमरख यथा—'मधुराम्लकषायं च विष्टम्भि गुरु शीतलम्। पित्तश्लेष्महरं भव्यम् ॥' ( सू. अ. २७ )। कहीं चार रस वाले जैसे तिल—'स्निग्धोष्णमधुरस्तिक्तः कषायः कटुकस्तिलः।' ( सू. अ. २७ )। कहीं पाँच रस वाले जैसे—हर्रे-'अलवणा तुवरा परम्'—तथा रसोन ( लहसुन ) और मद्य; कहीं छ रस वाले द्रव्यों की कल्पना की जाती है, जैसे काले एण ( मृग ) का मांस जैसा कि हारीत ने बताया है—'कानिचिद्द्विरसादीनि द्रव्याणि स्युः स्वभावतः। यथैणः षड्रसः कृष्णो यथा पञ्चरसाऽभया ॥ मद्यं पञ्चरसं यद्वत् तिलो यद्वच्चतूरसः। एरण्डतैलं त्रिरसं माक्षिकं द्विरसं तथा ॥ घृतमेकस्वादुरसं मधुरादिविभागतः।'

*** यः स्याद्रसविकल्पज्ञः स्याच्च दोषविकल्पवित्। न स मुह्येद्विकाराणां हेतुलिङ्गोपशान्तिषु ॥**

रस तथा दोष के ज्ञान का महत्त्व — जो चिकित्सक रसविकल्पों को भली प्रकार जानता है और दोषविकल्पों को भी जानता है वह चिकित्सक रोगों के कारण (निदान), लिङ्ग ( लक्षण ) और चिकित्सा में कभी भी मोह ( असफलता ) को नहीं प्राप्त करता है ॥ २७ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि रस-विकल्प ज्ञान से व्याधि के कारणभूत द्रव्य का ज्ञान हो जाता है। क्योंकि रसज्ञान के ही द्वारा सम्पूर्ण द्रव्यों का गुण आयुर्वेद शास्त्र में बताया गया है। तथा दोषविकल्प-ज्ञान से सम्पूर्ण रोगों के लक्षण ज्ञात होते हैं। क्योंकि रोगों के सम्पूर्ण लक्षण दोष विकल्प के ही अनुसार होते हैं। और रसविकल्प एवं दोषविकल्प के ज्ञान से औषध का ज्ञान हो जाता है अर्थात् रसविकल्पज्ञान से औषध द्रव्य के स्वरूप का ज्ञान हो जायगा और दोषविकल्प ज्ञान से औषध का प्रयोग कहाँ किस मात्रा में किया जाय यह ज्ञान हो जायगा। इस प्रकार इन दोनों के ज्ञान से चिकित्सक चिकित्सा क्षेत्र में कहीं भी भ्रान्त नहीं होगा और उसकी सफलता निश्चित होती है।

*** व्यक्तः शुष्कस्य चादौ च रसो द्रव्यस्य लक्ष्यते। विपर्ययेणानुरसो रसो नास्तीह सप्तमः ॥**

---

१. 'शुष्कस्य चेति चकारादार्द्रस्य च आदौ चेति चकारादन्ते च; तेन शुष्कस्य वा आर्द्रस्य वा प्रथमजिह्वासंबन्धे आदावास्वादान्ते वा यो व्यक्तत्वेन मधुरोऽयमम्लोऽयमित्यादिना विकल्पेन

रस और अनुरस के लक्षण — सूखे हुए द्रव्यों का जिह्वा संयोग होने पर जो रस स्पष्ट ज्ञात होता है वह रस ही उस द्रव्य का मुख्य रस होता है। इससे जो विपरीत होता है अर्थात् आर्द्र द्रव्य का जिह्वा से संयोग होने पर जिस रस की अन्त में कुछ व्यक्तता होती है उस रस का नाम अनुरस कहा जाता है। रस केवल छ होते हैं सातवाँ कोई भी रस नहीं होता है॥ २८॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि सूखे द्रव्यों का स्वाद लेने पर जो रस स्पष्ट प्रतीत हो उसे रस कहा जाता है। और आर्द्र द्रव्यों का भी स्वाद लेने पर जो रस स्पष्ट प्रतीत हो उसे भी रस कहा जाता है। संक्षेप में किसी भी प्रकार के द्रव्यों का जिह्वा से संयोग होते ही स्पष्ट रूप से जो रस व्यक्त होता है, उसे रस कहते हैं। और जिस द्रव्य का जिह्वा से संयोग होने पर प्रथम दूसरे रस की प्रतीति होकर बाद में अन्य रस की प्रतीति हो, तो बाद में प्रतीत होने वाले रस को अनुरस कहा जाता है। यहाँ शुष्क द्रव्य कहने का तात्पर्य यह है कि बहुत से द्रव्य आर्द्रावस्था में दूसरे रसों से युक्त होते हैं और वे ही द्रव्य जब सूख जाते हैं तब उसमें दूसरे रस हो जाते हैं। जैसे पिप्पली आर्द्रावस्था में मधुर होती है और शुष्कावस्था में कटु होती है। ऐसे द्रव्यों में शुष्कावस्था में व्यक्त होने वाला रस, और आर्द्रावस्था में व्यक्त होने वाला अनुरस कहा जाता है। जो द्रव्य आर्द्रावस्था में तथा शुष्कावस्था में भी मधुर हो उसको मधुर रस वाला ही माना जाता है जैसे मुनक्का। परन्तु जिन द्रव्यों का प्रयोग सर्वदा आर्द्रावस्था में ही होता है उनका उसी अवस्था में जिह्वा से संयोग होने पर जो रस व्यक्त होता है उसे रस और जो अन्त में व्यक्त होता है उसे अनुरस कहा जाता है जैसे—काञ्जी, तक्र आदि। उपर्युक्त विमर्श **चक्रपाणि** के द्वारा अनुमोदित है।

***परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च। विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च॥२९॥**
**संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणा ज्ञेयाः परादयः। सिद्ध्युपायाश्चिकित्साया लक्षणैस्तान् प्रचक्ष्महे॥**

## ( ३ ) गुण प्रकरण

## ( Topic of Guna )

परादि गुण की संख्या — १. पर, २. अपर, ३. युक्ति, ४. संख्या, ५. संयोग, ६. विभाग, ७. पृथक्त्व, ८. परिमाण, ९. संस्कार और १०. अभ्यास ये परादि दस होते हैं। ये परादि गुण चिकित्सा की सिद्धि के उपाय हैं इन्हें आगे लक्षणों द्वारा स्पष्ट किया जा रहा है॥ २९-३०॥

**देशकालवयोमानपाकवीर्यरसादिषु। परापरत्वे, युक्तिश्च योजना या तु युज्यते॥ ३१॥**

परत्वापरत्व तथा युक्ति के लक्षण — परत्व और अपरत्व का व्यवहार देश, काल, अवस्था (आयु) मान, विपाक, वीर्य और रस आदि में किया जाता है। जिस वस्तु की जहाँ योजना उचित हो उस वस्तु को वहाँ योजित करना ही युक्ति है॥ ३१॥

**विमर्श**—(क) पर से प्रधान, अपर से अप्रधान लिया जाता है। पर और अपर अपेक्षाकृत होते हैं जैसे इससे यह पर है (आगे है), यह इससे अपर है (पीछे है)। विश्वनाथ ने पर-अपर का देश और काल के अनुसार दो भेद माना है—'परत्वं चापरत्वं च द्विविधं परिकीर्तितम्। दैशिकं कालिकं चापि मूर्त एव तु दैशिकम्॥' पर चरक ने देश, काल, आयु, मान, पाक, वीर्य, रस आदि भेद से पर-अपर का अनेक भेद किया है। कणाद ने पर-अपर को इस प्रकार बताया है—'एकदिकाभ्यामेककालाभ्यां सन्निकृष्टविप्रकृष्टाभ्यां परमपरं च।' (२-७)। जिन गुणों के द्वारा आगे-पीछे का ज्ञान होता है उनको परत्व-अपरत्व कहते हैं। आगे के ज्ञान का कारण अपरत्व है और

---

गृह्यते स व्यक्तः; यस्तूक्तावस्थाचतुष्टयेऽपि व्यक्तो नोपलभ्यते, किं तर्हि अव्यपदेश्यतया छायामात्रेण कार्यमात्रेण वा मीयते सोऽनुरस इति वाक्यार्थः' चक्रः।

पीछे के ज्ञान का कारण परत्व है। ये गुण पृथिवी, जल, वायु तथा तेज द्रव्यों में रहते हैं, क्योंकि ये द्रव्य परिमित प्रदेश में रहते हैं। नित्य, विभु द्रव्यों में आगे-पीछे का भेद सम्भव नहीं है। ( ख ) युक्ति—जिस वस्तु का जहाँ संयोग करना उचित हो वहाँ उसका योग करना ही युक्ति है। यद्यपि संयोग भी दो या दो से अधिक द्रव्यों के मिलने से होता है। और युक्ति भी दो या दो से अधिक वस्तु के संयोग को कहते हैं। फिर भी जो यौगिक द्रव्यों की कल्पना होती है उसे युक्ति और जो अयौगिक द्रव्यों की कल्पना होती है उसे संयोग कहते हैं। जैसे दोष के अनुसार की गई औषध कल्पना को युक्ति, दोषों का बिना विचार किए हुए औषध कल्पना को संयोग कहा जाता है। कुछ लोग समवाय में युक्ति का अन्तर्भाव करते हैं पर वह उचित नहीं है क्योंकि अपृथक् भाव सम्बन्ध को समवाय कहा जाता है। युक्ति पृथक्-पृथक् रहने वाले पदों का या वस्तुओं के योग को ही कहा जाता है।

**संख्या स्याद्गणितं, योगः[1] सह संयोग उच्यते। द्रव्याणां द्वन्द्वसर्वैककर्मजोऽनित्य एव च[2]॥**

संख्या तथा योग के लक्षण — गणना करने को संख्या कहते हैं। द्रव्यों का एक साथ मिलने को संयोग कहा जाता है। ये द्वन्द्वकर्मज, सर्वकर्मज और एककर्मज तीन प्रकार के होते हैं और अनित्य होता है॥ ३२॥

**विमर्श**—विश्वनाथ पञ्चानन भट्ट ने अपनी कारिकावली में गणना व्यवहार में विशेष कारण को संख्या माना है। यथा—'गणनाव्यवहारे तु हेतुः संख्याभिधीयते।' 'गणनाव्यवहारासाधारणं कारणं संख्या॥' ( का. २०६ मुक्तावली ), 'एकत्वादिव्यवहारहेतुः संख्या तथा ( तर्कसंग्रह ) अर्थात् एक, दो, तीन इत्यादि व्यवहार जिसके द्वारा होता है उस गुण को संख्या कहते हैं। संयोग—द्रव्यों के एक साथ मिलने को संयोग कहा जाता है—'संयुक्तव्यवहारहेतुः संयोगः।' ( तर्क० ) तथा 'अप्राप्तयोस्तु या प्राप्तिः सैव संयोग ईरितः। कीर्तितस्त्रिविधस्त्वेष आद्योऽन्यतरकर्मजः॥ तथोभयक्रियाजन्यो भवेत्संयोगजोऽपरः। आदिमः श्येनशैलादिसंयोगः परिकीर्तितः॥ मेषयोः संनिपातो यः स द्वितीय उदाहृतः। कपालतरुसंयोगात्संयोगस्तरुकुम्भयोः॥ तृतीयः स्यात्कर्मजोऽपि द्विधैव परिकीर्तितः॥' (कारिकावली ११५-११८)। अर्थात् अप्राप्त वस्तुओं की प्राप्ति को संयोग कहा जाता है। चरक ने—१. द्वन्द्वकर्मज, २. सर्वकर्मज, ३. एककर्मज ये तीन भेद संयोग के किए हैं। उपरि निर्दिष्ट कारिकावली की कारिका से स्पष्ट है कि न्याय वाले १. अन्यतरकर्मज, २. उभयकर्मज, ३. संयोगजकर्म ये तीन भेद मानते हैं। १. एककर्मज और अन्यतर कर्मज ये दोनों एक ही हैं, न्याय वाले बाज का पर्वत पर बैठना रूपी संयोग को अन्यतर कर्मज मानते हैं, तो **चक्रपाणि** ने पक्षी का बैठना माना है दोनों उदाहरण समान ही हैं। २. द्वन्द्वकर्मज और उभयकर्मज, ये दोनों एक हैं क्योंकि भेड़ों का परस्पर लड़ना (चक्र०) और उड़ते हुए दो पक्षियों का परस्पर मिलना, इन दोनों उदाहरणों में क्रिया पायी जाती है अतः दोनों एक हैं। ३. सर्वकर्मज चरक का और न्याय वालों का संयोगज संयोग परस्पर भिन्न हैं, जैसे पेड़ की एक डाली पर

---

१. 'द्रव्याणां योगः संबन्ध इत्युक्ते अवयवावयविसंबन्धस्यापि संयोगत्वं स्यादत आह-सहेति, साहित्यरूपो योगः, स च पृथक्सिद्धयोरेव भवतीति भावः' शिवदासः। 'सहेत्यनेनेहाकिञ्चित्करं परस्परसंयोगं निराकरोति, तद्भेदानाह—द्वन्द्वेत्यादि। तत्र द्वन्द्वकर्मजो यथा—युध्यमानयोर्मेषयोः, सर्वकर्मजो यथा—भाण्डे प्रक्षिप्यमाणानां माषाणां बहुलमाषक्रियायोगजः, एककर्मजो यथा—वृक्षवायसयोः, अनित्य इति संयोगस्य कर्मजत्वेनानित्यत्वं दर्शयति' चक्रः।

२. 'सः' यो.।

कौवा बैठा है (चक्र०) तो वृक्ष से कौवा का संयोग है ऐसा माना जाता है अर्थात् अवयव संयुक्त होने पर वह अवयवी से भी संयुक्त है इस प्रकार के संयोगज ज्ञान को संयोगज संयोग कहते हैं, और यहाँ सर्वकर्मज तेल निकलने में सम्पूर्ण तिलों का योग होना है (चक्र०)। यद्यपि सर्वकर्मज संयोग और संयोगज संयोग परस्पर भिन्न प्रतीत होते हैं पर वस्तुतः दोनों एक ही है अन्तर केवल इतना है कि सर्वकर्मज संयोग एक काल में ही होता है और संयोगज संयोग उत्तर काल में सभी से संयुक्त होना है। ये सभी संयोग अनित्य होते हैं। पाणिनीय ने भी इसी का समर्थन किया है, जैसे—'हलोऽनन्तराः संयोगः' अच् से अव्यवहित हल् को संयोग कहते है।

**विभागस्तु विभक्तिः स्याद्वियोगो भागशो ग्रहः। पृथक्त्वं स्यादसंयोगो वैलक्षण्यमनेकता॥**

विभाग तथा पृथक्त्व के लक्षण — विभाग अलग करने को कहते हैं, विभाग का पर्याय वियोग भी है पर भाग के रूप में अलग होने को वियोग कहा जाता है। 'यह इससे अलग है' इस ज्ञान को पृथक्त्व कहा जाता है। अर्थात् यह इससे नहीं मिला है, इस प्रकार संयोग से अलग विभाग और विभाग से अलग संयोग होता है॥ ३३॥

**विमर्श**—संयुक्त वस्तु का अलग होना विभाग कहा जाता है। और वियोग में भागशः ग्रह होना है जैसे किसी संयुक्त औषधि में नियत मात्रा का ज्ञान किया जाय कि यह औषधि कितनी मात्रा में है। पृथक्त्व—यह भी अलग करने का ही सूचक है पर इसमें संयोग नहीं रहता जैसे दो भेड़े परस्पर लड़ रहे हैं दोनों को अलग-अलग कर दिया जाय। जिसमें नियत मात्रा का ज्ञान होना है उसे वियोग कहा जाता है जैसा कि मूल में 'भागशो ग्रहः' अर्थात् 'भागं भागं प्रति ग्रहः इति भागशः ग्रहः' बताया है। विभाग भी तीन प्रकार का बताया है १. द्वन्द्वकर्मज, २. सर्वकर्मज, ३. एककर्मज, इनके उदाहरण क्रमशः वे ही हैं जो संयोग के हैं। २. वैलक्षण्य—मठ और घट इन दोनों में एक से दूसरे में विलक्षणता है अतः विभिन्न लक्षणों के रहने पर इसे विलक्षण कहा जाता है। अनेकता—जैसे गौ-या भैंस आदि पशुओं में गोत्व आदि के समान होते हुए भी तथा भिन्न-भिन्न गौओं में विभिन्न लक्षण जैसे श्वेत, रक्त, काली आदि में गोत्व सामान्य धर्म के रहते हुए और रूप आदि की समानता रहते हुए भी अनेकता रहती है।

**परिमाणं पुनर्मानं, संस्कारः करणं मतम्। भावाभ्यसनमभ्यासः शीलनं सततक्रिया॥३४॥**

परिमाण, संस्कार तथा अभ्यास के लक्षण — जिस गुण के द्वारा नाप होता है उसे परिमाण कहते हैं। क्रिया द्वारा गुणाधान करने को संस्कार कहा जाता है। किसी भी भावपदार्थ का बार-बार पालन करने को अभ्यास कहा जाता है। शीलन और सततक्रिया ये दो अभ्यास के पर्यायवाची शब्द हैं॥ ३४॥

**विमर्श**—परिमाण वह गुण है जिसके द्वारा सभी वस्तु का माप या मानदण्ड नियत किया जाता है। यह सभी द्रव्यों में पाया जाता है, इसके चार भेद होते है—१. अणु, २. महत् ३. ह्रस्व, ४. दीर्घ। संस्कार—'सम्यक् प्रकारेण क्रियते इति संस्कारः।' तथा—'संस्कारो हि गुणान्तराधानमुच्यते' (च. वि. अ. १)। जिन द्रव्यों में जो गुण स्वभावतः नहीं पाये जाते हैं, उन गुणों को उन द्रव्यों में संस्कार के द्वारा लाया जाता है। वह संस्कार जल, अग्नि का संसर्ग, मन्थन, देश, काल, भावना, कालप्रकर्ष और पात्रों में रखने से होता है। यह संस्कार तीन प्रकार का माना गया है—१. वेग, २. भावना, ३. स्थितिस्थापक। १. वेग—यह पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि इन मूर्त्त द्रव्यों में और अमूर्त्त मन में पाया जाता है। इससे द्रव्यों के संयोग और वियोग का नाश होता है। २. भावना—अनुभव प्रत्यक्ष आदि होने के बाद उन अनुभवों का जो कुछ अंश मन में रह जाता है, उसी के द्वारा उन अनुभूत वस्तुओं का स्मरण होता है और वे

पुनः पहचाने जाते हैं। वासना इसका दूसरा नाम है। यह संस्कार केवल आत्मा में रहता है। बार-बार जिस वस्तु का अनुभव होता है उससे उस वस्तु की भावना चित्त में बनी रहती है। इस अनुभव का चित्त पर बहुत बड़ा प्रभाव पड़ता है। ३. स्थितिस्थापक—यह उस संस्कार को कहा जाता है जिसमें लचक होती है जिसके द्वारा रबर का टुकड़ा खींचे जाने के बाद फिर पुराने स्वरूप पर आ जाता है। यह पृथ्वी, जल, वायु तथा अग्नि में पाया जाता है। अभ्यास—किसी भी वस्तु को बार-बार लगन के साथ करने को अभ्यास कहा जाता है, लगातार कार्य करना, अभ्यास का नामान्तर बनाया है, यथा—'सततक्रिया।' तात्पर्य यह है कि जब तक लगातार कार्य नहीं किया जाता तब तक उसका अभ्यास ही नहीं होता है।

**❀ इति स्वलक्षणैरुक्ता गुणाः सर्वे परादयः। चिकित्सा यैरविदितैर्न यथावत् प्रवर्तते ॥३५॥**

गुणविषयक उपसंहार — इस प्रकार अपने-अपने गुणों के अनुसार पर और अपर आदि गुणों का वर्णन कर दिया गया। इन गुणों को यदि चिकित्सक वर्ग नहीं जानता है तो उचित रूप से उससे चिकित्सा नहीं हो पाती है॥ ३५॥

**विमर्श**—कणाद ने परत्वादि केवल सात ही गुण माने हैं। युक्ति, संस्कार और अभ्यास इनको नहीं माना है। कारण यह है कि वे केवल कारण गुणों का ही वर्णन किये हैं, कार्य गुणों का नहीं। चरक ने द्रव्य, गुण, कर्म में रहने वाले कार्य गुणों का वर्णन किया है, इसीलिए दस परादि गुण मानते हैं।

**❀ गुणा गुणाश्रया नोक्तास्तस्माद्रसगुणान् भिषक्। विद्याद्द्रव्यगुणान् कर्तुरभिप्रायाः[1] पृथग्विधाः॥**

गुण के आश्रय द्रव्य, रस नहीं — गुण, गुण के आश्रयभूत नहीं रहते हैं। इसलिए वैद्य को जहाँ रस के गुणों का उपदेश है उसे द्रव्य का गुण समझना चाहिए। अलग-अलग आचार्यों ने रस के गुणों का जो निर्देश किया है वहाँ उन-उन आचार्यों का अभिप्राय द्रव्य के गुण बताना ही है। क्योंकि तन्त्रकर्ता के अभिप्राय अलग-अलग हो सकते हैं॥ ३६॥

**विमर्श**—पहले रसों के परस्पर संयोग-रूप गुण की व्याख्या की गई है। अब रस में रहने वाले स्निग्ध, रूक्ष आदि गुणों का आगे वर्णन करना अभीष्ट है। द्रव्य, गुण, कर्म आदि में द्रव्य की ही प्रधानता रहती है। सभी रस द्रव्य के अधीन रहते हैं। अतः रसों में गुण का अस्तित्व स्वतंत्र नहीं माना जाता है किन्तु वे गुण द्रव्य के ही माने जाते हैं। जैसे मधुर रस गुरु और स्निग्ध होता है तो गुरु और स्निग्ध इन गुणों का उपदेश रस में ही किया गया है। पर यहाँ पर तंत्रकर्त्ता का अभिप्राय द्रव्य के गुण से है। यद्यपि रस में गौण रूप से वे रहते हैं फिर भी द्रव्याधीन होने के कारण वे रस के गुण नहीं माने जाते हैं। इसलिए 'गुणा गुणाश्रया नोक्ताः' कहा है।

**❀ अतश्च प्रकृतं[2] बुद्ध्वा देशकालान्तराणि च। तन्त्रकर्तुरभिप्रायानुपायांश्[3]चार्थमादिशेत्॥**

प्रकरणानुसार अभिप्राय — इस लिए वैद्य के लिए यह उचित है कि वह वचनों को सुनकर या रोगों को देखकर प्रकरण, देश, काल के भेदों को समझ कर और ग्रन्थकर्त्ता के अभिप्रायों एवं उपायों को जानकर तात्पर्य समझे॥ ३७॥

---

१. 'ननु, यदि द्रव्यगुणा एव ते ततः किमिति रसगुणत्वेनोच्यन्त इत्याह-कर्तुरिति। तन्त्रकर्तुः, अभिप्राया इति तत्र तत्रोपचारेण तथा सामान्यशब्दादिप्रयोगेण तन्त्रकरणबुद्धयः' चक्रः।

२. 'प्रकृतं प्रकरणम्' शिवदासः; 'प्रकृतिम्' ग.।

३. 'उपायानिति शास्त्रोपायान् तन्त्रयुक्तिरूपान्, अर्थम् अभिधेयम्' चक्रः।

**विमर्श**—आयुर्वेदीय वचनों के तात्पर्य को जानने के लिए प्रकृत ( प्रकरण ), देश, काल आदि का ज्ञान न किया जाय तो शब्दबोध नहीं हो सकता है। प्रकृत ( प्रकरण ) जैसे—'साध्येषु भेषजं सर्वमीरितं तत्त्ववेदिना। असाध्येष्वपि दातव्यो रसोऽतः श्रेष्ठ उच्यते॥' ( रसेन्द्रसारसंग्रह ) यहाँ प्रकरणवश रस से पारद का ग्रहण किया जाता है न कि षड् रसों का। देश—इससे भूमि और आतुर का ग्रहण होता है। जैसे—'तीव्रातिरपि नाजीर्णी पिबेच्छूलघ्नमौषधम्। आमसन्नोऽनलो नालं पक्तुं दोषौषधाशनम्॥' इस श्लोक में अजीर्ण होने पर यदि शूल हो तो शूलघ्न औषध नहीं लेने का विधान है, पर शूल का स्थान नियत नहीं किया, परन्तु 'आमसन्न-अनल' से यहाँ उदर प्रदेश का शूल लिया जाता है, न कि सिर का शूल या शरीर के इतर प्रदेश का शूल। काल—विरेचन के लिए समान्यतः त्रिवृत् उत्तम औषधि है, पर किस काल में, किस प्रकार इसका प्रयोग करना चाहिए, यह विचार काल के अनुसार होता है। यथा—'त्रिवृतां कौटजं बीजं पिप्पलीं विश्वभेषजम्। क्षौद्रद्राक्षारसोपेतं वर्षास्वेतद् विरेचनम्॥ शर्करा त्रिवृता तुल्या ग्रीष्मकाले विरेचनम्।' ( च. क. अ. ७ )।

**[1]षड् विभक्तीः प्रवक्ष्यामि रसानामत उत्तरम्। षट् पञ्चभूतप्रभवाः संख्याताश्च यथा रसाः॥**

## ( ४ ) षड् रस-प्रकरण ( कर्म )

## ( Topic of Six Rasas and Their Karmas )

षड्-रसोत्पत्ति — अब इसके बाद पंचमहाभूत से उत्पन्न होने वाले रसों की जिस प्रकार ६ संख्या हो जाती है उस प्रकार उपदेश करेंगे॥ ३८॥

**ॐ सौम्याः खल्वापोऽन्तरिक्षप्रभवाः प्रकृतिशीता लघ्व्यश्चाव्यक्तरसाश्च; तास्त्वन्तरिक्षाद्भ्रश्यमाना[2] भ्रष्टाश्च पञ्चमहाभूतगुणसमन्विता जङ्गमस्थावराणां भूतानां मूर्तीरभिप्रीणयन्ति, तासु मूर्तिषु षडभिमूर्च्छन्ति[3] रसाः॥ ३९॥**

आकाशीय जल और रस — आकाश से उत्पन्न होने वाला जल सौम्य होता है। उसकी प्रकृति शीतल, लघु और अव्यक्त रस की होती है। इस प्रकार का जल जब आकाश से नीचे गिरता है तो गिर कर पंचमहाभूतों के विकारों के गुण से युक्त होकर जंगम-स्थावर प्राणियों को तृप्त करता है। तब उन-उन मूर्तिमान् शरीरों में छ रस व्यक्त हो जाते हैं॥ ३९॥

**ॐ तेषां षण्णां रसानां सोमगुणातिरेकान्मधुरो[4] रसः, पृथिव्यग्निभूयिष्ठत्वादम्लः, सलिलाग्निभूयिष्ठत्वाल्लवणः, वाय्वग्निभूयिष्ठत्वात्कटुकः, वाय्वाकाशातिरिक्तत्वात्तिक्तः, पवनपृथिवीव्यतिरेकात् कषाय इति। एवमेषां रसानां षट्त्वमुपपन्नं न्यूनातिरेकविशेषान्महाभूतानां भूतानामिव स्थावरजङ्गमानां नानावर्णाकृतिविशेषाः; षड्तुकत्वाच्च कालस्योपपन्नो महाभूतानां न्यूनातिरेकविशेषः॥ ४०॥**

रसों के पाञ्चभौतिक संगठन — इन छ रसों में सोम गुण की प्रधानता से मधुर रस की

---

१. 'षट् चातः प्रवक्ष्यामि रसानां षड् विभक्तयः' इति पा.।

२. 'भ्रश्यमाना इति वदता भूमिसंबन्धव्यतिरेकेणान्तरिक्षेरितैः पृथिव्यादिपरमाण्वादिभिः संबन्धो रसारम्भको भवतीति दर्श्यते' चक्रः।

३. 'अभिमूर्च्छन्ति रसा इति व्यक्तिं यान्ति' चक्रः।

४. 'अत्र सोमशब्देन पृथिवीजलयोर्ग्रहणं, उभयोः सौम्यत्वात्' शिवदासः। 'पृथ्वीसोमगुणातिरेकात्' ग.।

उत्पत्ति होती है। पृथिवी और अग्नि की अधिकता से अम्ल रस, जल और अग्नि गुण की प्रधानता से लवण रस, वायु और अग्नि गुण की प्रधानता से कटु रस, वायु और आकाश की प्रधानता से तिक्त रस, वायु और पृथिवी की प्रधानता से कषाय रस की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार रसों के छ विभाग होते हैं। इनकी उत्पत्ति में पंच महाभूतों की न्यूनता और प्रधानता कारण होती हैं। जिस प्रकार स्थावर और जंगम प्राणियों में पंचमहाभूत के गुणों की न्यूनता और प्रधानता से गौर, कृष्ण आदि वर्ण, एवं आकृति विशेष की उत्पत्ति होती है, उसी प्रकार रसों की उत्पत्ति होती है। काल की छ ऋतुयें होती हैं। उसके अनुसार पंचमहाभूतों की न्यूनता और प्रधानता होना स्वाभाविक ही हैं॥ ४० ॥

**विमर्श**—विभिन्न आचार्यों के मत से षड् रसों का जो पाञ्चभौतिक संगठन है उसका निम्न-लिखित रूप में संग्रह किया जा रहा है।

१. **मधुर**—जल + पृथ्वी

२. **अम्ल**—पृथ्वी + अग्नि ( चरक, वृद्धवाग्भट और वाग्भट ) जल + अग्नि ( सुश्रुत )

३. **लवण**—जल + अग्नि ( चरक, वाग्भट )
पृथ्वी + अग्नि ( सुश्रुत )
अग्नि + जल ( नागार्जुन )

४. **कटु**—वायु + अग्नि

५. **तिक्त**—वायु + आकाश

६. **कषाय**—वायु + पृथ्वी

**तत्राग्निमारुतात्मका रसाः प्रायेणोर्ध्वभाजः, लाघवादुत्प्लवनत्वाच्च[1] वायोरूर्ध्वज्वलनत्वाच्च वह्नेः; सलिलपृथिव्यात्मकास्तु प्रायेणाधोभाजः, पृथिव्या गुरुत्वान्निम्नगत्वाच्चोदकस्य; व्यामिश्रात्मकाः पुनरुभयतोभाजः॥ ४१ ॥**

पंचमहाभौतिक संगठन और रसों की गति ( कार्य ) — जिन रसों में अग्नि और वायु प्रधान होते हैं वे प्रायः ऊपर चलनेवाले होते हैं, क्योंकि वायु हल्की होती है पर गतिशील होती है और अग्नि जलती हुई ऊपर गति करनेवाली होती है। जो रस जल और पृथ्वी महाभूत प्रधान होता है वह अधो भाग में चलनेवाला होता है, क्योंकि पृथ्वी गुरु होती है। जल नीचे की तरफ गतिशील स्वभाववाला होता है और जो रस दोनों प्रकार के पंचमहाभूतों से मिश्रित होते हैं वे ऊर्ध्व और अधः भाग में चलनेवाले होते हैं॥ ४१ ॥

**७ तेषां षण्णां रसानामेकैकस्य यथाद्रव्यं[2] गुणकर्माण्यनुव्याख्यास्यामः॥ ४२ ॥**

प्रत्येक रस के गुण कर्म — इन ६ रसों मे एक-एक के द्रव्य के अनुसार गुण और कर्म की व्याख्या कर रहा हूँ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—रस गुण है अतएव इसमें गुण-कर्म का रहना असम्भव है, क्योंकि कहा गया है। यथा—'गुणा गुणाश्रया नोक्ताः'। तथापि रसाधार द्रव्य की व्याख्या करना ही आचार्य का तात्पर्य है॥ ४२ ॥

**तत्र मधुरो रसः शरीरसात्म्याद्रसरुधिरमांसमेदोऽस्थिमज्जौजःशुक्राभिवर्धन आयुष्यः षडिन्द्रियप्रसादनो बलवर्णकरः पित्तविषमारुतघ्नस्तृष्णादाहप्रशमनस्त्वच्यः केश्यः कण्ठ्यो**

---

१. 'उत्प्लवनत्वात्तिर्यगूर्ध्वगतिमत्त्वात्' शिवदासः।

२. 'यथाद्रव्यमिति यद्यस्य रसस्य द्रव्यमाधारस्तदनतिक्रमेण, एतेन रसानां गुणकर्मणी रसाधारद्रव्ये बोद्धव्ये इति दर्शयति' चक्रः।

**बल्यः प्रीणनो जीवनस्तर्पणो बृंहणः स्थैर्यकरः क्षीणक्षतसंधानकरो घ्राणमुखकण्ठौष्ठजिह्वाप्रह्लादनो दाहमूर्च्छाप्रशमनः षट्पदपिपीलिकानामिष्टतमः स्निग्धः शीतो गुरुश्च ।**

(१) मधुर रस के गुण-कर्म — इन ६ रसों के मध्य मे मधुर रसवाला द्रव्य शरीर को सात्म्य होने से रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि मज्जा, ओज और शुक्र को बढ़ानेवाला होता है। आयु के लिए सुखकर होता है, मन के साथ पाँचो ज्ञानेन्द्रिय (श्रोत्र, घ्राण, रसन, चक्षु और स्पर्शन) को प्रसन्न रखता है, शारीरिक बल को बढ़ाना और रूप को निखारना है, बढ़े हुए पित्त को, शरीरगत विष को और बढ़ी हुई वायु को शान्त करता है, तृष्णा को दूर करना है, त्वचा, केश और कण्ठ के लिए लाभकारी होता है, शरीर को प्रसन्न करता है, जीवनीय शक्ति को बढ़ाता है, शरीर एवं मन को तृप्त करता है, शरीर को स्थूल बनाता है, स्थिरता उत्पन्न करता है, शारीरिक धातुओं की क्षीणता को नष्ट करता हैं, कटे हुए स्थानों का सन्धान करता है, नासिका, मुख, गला, ओष्ठ और जिह्वा को साफ रखता है, दाह और मूर्च्छा को दूर करता है, भौरों और चींटियों को अधिक प्रिय होता है। ये मधुर रस के कर्म होते हैं और मधुर रस का गुण स्निग्ध, शीत और गुरु होता है।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमानः स्थौल्यं मार्दवमालस्यमतिस्वप्नं गौरवमनन्नाभिलाषमग्नेर्दौर्बल्यमास्यकण्ठयोर्मांसाभिवृद्धिं श्वासकासप्रतिश्यायालसकशीतज्वरानाहास्यमाधुर्यवमथुसंज्ञास्वरप्रणाशगलगण्डगण्डमालाश्लीपदगलशोफबस्तिधमनीगलोपलेपाक्ष्यामयाभिष्यन्दानित्येवंप्रभृतीन् कफजान् विकारानुपजनयति ॥ (१)**

मधुर रस के अधिक सेवन से दोष — इन उपर्युक्त गुणों से युक्त होने पर भी यदि केवल एक मधुर रस का ही अधिक सेवन किया गया तो शरीर में अधिक स्थूलता, कोमलता, आलस्य, निद्राधिक्य, गुरुता, अन्न खाने की इच्छा का अभाव, अग्नि की मन्दता, मुख और गले में मांस का बढ़ना, दमा, खाँसी, सर्दी, अलसक, जाड़े के साथ ज्वर का होना, आनाह, मुख में मीठापन का होना, वमन का होना, ज्ञान का नाश और स्वर-भेद, गलगण्ड, कण्ठमाला, श्लीपद (Filaria), गले में सूजन, मूत्राशय और धमनी, गले में लेप करने की तरह प्रतीत होना, नेत्र के प्रायः सभी रोगों का होना और अभिष्यन्द आदि कफ जन्य अनेक रोग होते हैं। (१)

**अम्लो रसो भक्तं रोचयति, अग्निं दीपयति, देहं बृंहयति, ऊर्जयति, मनो बोधयति, इन्द्रियाणि दृढीकरोति, बलं वर्धयति, वातमनुलोमयति, हृदयं तर्पयति, आस्यमास्रावयति, भुक्तमपकर्षयति, क्लेदयति, जरयति, प्रीणयति, लघुरुष्णः स्निग्धश्च ।**

(२) अम्लरस के गुण कर्म — खट्टा रस भोजन में रुचि उत्पन्न करता है, जठराग्नि को दीप्त करता है, शरीर को मोटा करता है, शारीरिक शक्ति को बढ़ाता है, मन को उद्बुद्ध करता है, इन्द्रियों को बलवान् बनाता है, बल की वृद्धि करता है, वायु को अनुलोम करता है, हृदय को तृप्त रखता है, मुख से जल का स्राव कराता है, भोजन किए हुए अन्न को मुख से खींच कर आमाशय में पहुँचाता है, भोजन को गीला करता है, उसे पकाता है, शारीरिक धातुओं को तृप्त करना है ये अम्लरस के कर्म होते हैं और उसके गुण, लघु, उष्ण और स्निग्ध होते हैं।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमानो दन्तान् हर्षयति तर्षयति, संमीलयत्यक्षिणी, संवेजयति लोमानि, कफं विलापयति[1], पित्तमभिवर्धयति, रक्तं दूषयति, मांसं विदहति, कायं शिथिलीकरोति, क्षीणक्षतकृशदुर्बलानां श्वयथुमापादयति, अपि च क्षताभिहतदष्टद-**

१. 'विलालयति' ग.।

**वधभग्नशूनप्रच्युतावमूत्रितपरिसर्पितमर्दितच्छिन्न[1]भिन्नविश्लिष्टोद्विद्धोत्पिष्टादीन् पाचयत्याग्नेयस्वभावात् परिदहति कण्ठमुरो हृदयं च। (२)**

अम्ल रस के अधिक सेवन से दोष — इन उपर्युक्त गुणों से युक्त होने पर भी यदि केवल एक अम्ल रस का ही अत्यधिक सेवन किया गया तो वह दाँतों में हर्ष ( दाँतों का खट्टा होना ) उत्पन्न करता है, प्यास को उत्पन्न करता है, खाने पर शीघ्र ही नेत्रों को बन्द कराता है, रोमों में संवेजन अर्थात् रोमाञ्च उत्पन्न करता है, सूखे कफ को गीलाकर गलाता है, पित्त को बढ़ाता है, रुधिर को दूषित करता है, मांसपेशियों में दाह उत्पन्न करता है, शरीर के सन्धि बन्धनों को ढीला करता है, क्षीण, क्षत, कृश और बलरहित पुरुषों में शोथ उत्पन्न करता है। और भी, क्षत ( कटे हुए ), अभिहत ( चोट लगे हुए ), दाँतों से कटे हुए, जले हुए, भग्न ( टूटे हुए ), शून ( शोथ युक्त हुए ) च्युत ( सन्धि भग्न ), अवमूत्रित (किसी जहरीले जन्तु विशेष जैसे मकड़ी आदि के द्वारा शरीर पर मूत्र किए हुए ), परिसर्पित ( किसी विषैले जन्तु विशेष से शरीर पर स्पर्श किए हुए ), मर्दित, छिन्न ( खड्गादि शस्त्रों से द्विधा विभक्त हुए ), भिन्न ( आशयों का विदार ), विश्लिष्ट ( अभिघात से कटे हुए ), विद्ध ( किसी काँटे या लोहे आदि से विद्ध हुए ), उत्पिष्ट ( प्रहार आदि से चूर्ण हुए ) इत्यादि को, आग्नेय गुण भूयिष्ठ होने से पका देता है और आग्नेय स्वभाव होने से ही अधिक सेवन किया गया अम्ल रस कण्ठ, छाती, और हृदय में जलन उत्पन्न करता है ( २ )

**लवणो रसः पाचनः क्लेदनो दीपनश्च्यावनश्छेदनो भेदनस्तीक्ष्णः सरो विकास्यधः[2]स्रंस्यवकाशकरो वातहरः स्तम्भबन्धसंघातविधमनः सर्वरसप्रत्यनीकभूतः, आस्यमास्रावयति, कफं विष्यन्दयति, मार्गान् विशोधयति, सर्वशरीरावयवान्मृदूकरोति, रोचयत्याहारमाहारयोगी, नात्यर्थं गुरुः स्निग्ध उष्णश्च।**

( ३ ) लवण रस के गुण कर्म — लवण रस अन्न को पकाता है, अन्न के संघात को गीला करता है, जठराग्नि को दीप्त करता है, प्रत्येक अवयवों को अपने स्थान से पृथक् करता है, छेदन, भेदन, तीक्ष्ण ( तेज ), सर ( अस्थिर ), विकासी ( सन्धि बन्धनों का मोक्ष करते हुए उसमें शिथिलता उत्पन्न कर धातुओं से ओज को पृथक् करने वाला ) अधस्रंसी ( नीचे बहनेवाला स्वभाव ), अवकाशकर ( स्थान को रिक्त करनेवाला ), वातशामक, स्तम्भ ( शरीर की जकड़ाहट ), बन्ध ( मलविबन्ध ), संघात ( दोष-दूष्यों का एकत्र होना ) इनका नाश करना है, सभी रसों के विपरीत अर्थात् उनका नाशक होना है, मुख से लाला का स्राव कराता है, कफ को पतला करता है, ऊर्ध्व एवं अधोवाही स्रोतों को शुद्ध करता है, सम्पूर्ण शरीर के अवयवों को कोमल करता है, आहार में रोचकता लाता है, आहार में अत्यन्त उपकारक है। ये लवण रस के कर्म कहे गए हैं। लवण रस का गुण अधिक गुरु नहीं है, स्निग्ध है और उष्ण है।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमानः पित्तं कोपयति, रक्तं वर्धयति[3], तर्षयति, मूर्च्छयति, तापयति, दारयति, कुष्णाति मांसानि, प्रगालयति कुष्ठानि, विषं वर्धयति, शोफान् स्फोटयति, दन्तांश्च्यावयति, पुंस्त्वमुपहन्ति, इन्द्रियाण्युपरुणद्धि, वलिपलितखालित्यमापादयति, अपि च लोहितपित्ताम्लपित्तवीसर्पवातरक्तविचर्चिकेन्द्रलुप्तप्रभृतीन् विकारानुपजनयति। (३)**

लवण रस के अधिक सेवन से दोष — इन उपर्युक्त गुणों के रहते हुए भी यदि केवल एक लवण रस का अधिक सेवन किया जाय तो वह पित्त को कुपित करता है, रुधिर की वृद्धि करता

---

१. 'विश्लिष्टविद्धोत्पिष्टादीन्' इति पा.। २. अवस्रंसी' यो.। ३. 'वर्धयति' ग.।

है, पिपासा उत्पन्न करता है, मूर्च्छा उत्पन्न करता है, शरीर में ताप की वृद्धि करता है, त्वचा में विदार करता है, मांस-पेशियों को विकृत करता है, कुष्ठ रोग में मांसपेशियों को गलाता है, विष को बढ़ाता है, शोथ को फाड़ देता है, दाँतों को गिरा देता है, पुंस्त्वशक्ति को नष्ट करता है, इन्द्रियों की शक्ति को अवरुद्ध कर देता है, अकाल में ही वलि ( झुरियाँ पड़ना ), पलित ( बाल पकना ), खालित्य ( बालों का गिरना ) उत्पन्न करता है और रक्तपित्त, अम्लपित्त, विसर्प, वातरक्त, विचर्चिका, इन्द्रलुप्त आदि विकारों को उत्पन्न करता है ( ३ )।

**कटुको रसो वक्त्रं शोधयति, अग्निं दीपयति, भुक्तं शोषयति, घ्राणमास्रावयति, चक्षुर्विरेचयति, स्फुटीकरोतीन्द्रियाणि, अलसकश्वयथूपचयोदर्दाभिष्यन्दस्नेहस्वेदक्लेदमलानुपहन्ति, रोचयत्यशनं, कण्डूर्विनाशयति[1], व्रणानवसादयति, क्रिमीन् हिनस्ति, मांसं विलिखति, शोणितसंघातं भिनत्ति, बन्धांश्छिनत्ति, मार्गान् विवृणोति, श्लेष्माणं शमयति, लघुरुष्णो रूक्षश्च।**

( ४ ) कटु रस के गुण कर्म — कटुरस मुख का शोधन करता है, अग्नि को तेज करता है, भोजन किए हुए आहार द्रव्यों का शोषण करता है, नासिका से कफ का स्राव कराता है, नेत्रों से जल का स्राव कराता है, ज्ञानेन्द्रियों को अपने-अपने कार्य करने में उत्तेजित करता है अलसक ( आमदोष ), शोथ, उपचय ( मोटापन ), उदर्द ( अंगों पर चकत्ते निकलना ), अभिष्यन्द, स्नेह ( शरीर का चिकनापन ), स्वेद, क्लेद और दूषित एवं वृद्ध मलों को नष्ट करता है, भोजन में रुचि उत्पन्न करना है, खुजलाहट को दूर करना है, व्रणों को नष्ट करता है कृमियों का नाश करता है, दूषित मांस का लेखन करता है, रक्त के संघात का भेदन करता है, सन्धिबन्धनों को अलग करता है, स्रोतों को विस्तृत करता है और बढ़े हुए कफ को शान्त करता है। इसका गुण लघु, उष्ण और रूक्ष होता है।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमानो विपाकप्रभावात् पुंस्त्वमुपहन्ति, रसवीर्यप्रभावान्मोहयति, ग्लापयति, सादयति, कर्षयति, मूर्च्छयति, नमयति, तमयति, भ्रमयति, कण्ठं परिदहति, शरीरतापमुपजनयति, बलं क्षिणोति, तृष्णां जनयति, अपि च वाय्वग्निगुणबाहुल्याद्भ्रमदवथुकम्पतोदभेदैश्चरणभुजपार्श्वपृष्ठप्रभृतिषु[2] मारुतजान् विकारानुपजनयति। (४)**

कटुरस के अधिक सेवन से दोष — इन उपर्युक्त गुणों के होने पर भी यदि केवल एक कटु रस का ही अधिक सेवन किया जाय तो अपने विपाक प्रभाव से पुंस्त्व शक्ति को नष्ट करता है, अपने रस और वीर्य के प्रभाव से मोह, शरीर में ग्लानि तथा अवसाद उत्पन्न करता है, शारीरिक धातुओं को शिथिल करता है, मूर्च्छा उत्पन्न करता है, शरीर को टेढ़ा करता है, बेचैनी तथा चक्कर उत्पन्न करता है, गले में दाह एवं शरीर में ताप उत्पन्न करता है, बल का नाश करता है, और पिपासा को उत्पन्न करनेवाला होता है और कटुरस में वायु और अग्नि गुण की अधिकता होती है। इसलिए कटुरस के अधिक सेवन से भ्रम, दाह, शरीर में कम्प, सूई चुभोने के समान पीड़ा, भेद ( फाड़ने की तरह शरीर में पीड़ा ) आदि लक्षणों से युक्त पैर, हाथ, पार्श्व, पीठ आदि अवयवों में वातजन्य रोगों को उत्पन्न करता है। ( ४ )

**तिक्तो रसः स्वयमरोचिष्णुरप्यरोचकघ्नो विषघ्नः क्रिमिघ्नो मूर्च्छादाहकण्डूकुष्ठतृष्णाप्रशमनस्त्वङ्मांसयोः स्थिरीकरणो ज्वरघ्नो दीपनः पाचनः स्तन्यशोधनो लेखनः क्लेदमेदोवसामज्जलसीकापूयस्वेदमूत्रपुरीषपित्तश्लेष्मोपशोषणो रूक्षः शीतो लघुश्च।**

---

१. 'कण्डूं विलालयति' ग.। २. 'वमथु' यो.। ३. 'पीलुहस्ततलम्' इति गङ्गाधरः।

( ५ ) तिक्त रस के गुण कर्म — स्वयं तिक्त रस अरोचक होता है किन्तु यदि खाया जाय तो अरुचि को दूर करता है, विष प्रभाव को दूर करता है, कृमियों को नष्ट करता है, मूर्च्छा ( संज्ञानाश ), दाह, खुजली, कोढ़ और पिपासा को नष्ट करता है, चमड़े और मांसपेशियों में स्थिरता उत्पन्न करता है, ज्वरशामक, अग्निदीपक आहारपाचक, दुग्ध का शोधक और लेखन है, शरीर का क्लेद, मेद, चर्बी, मज्जा, लसीका, पूय, पसीना, मूत्र, मल, पित्त और कफ को सुखाता है। तिक्तरस के गुण रूक्ष, शीत और लघु हैं।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमानो रौक्ष्यात् खरविशदस्वभावाच्च रसरुधिरमांसमेदोस्थिमज्जशुक्राण्युच्छोषयति, स्रोतसां खरत्वमुपपादयति, बलमादत्ते, कर्शयति, ग्लपयति, मोहयति, भ्रमयति, वदनमुपशोषयति, अपरांश्च वातविकारानुपजनयति ॥(५)॥**

तिक्तरस के अधिक सेवन से दोष — इस प्रकार उपर्युक्त गुणों के रहने पर भी यदि केवल एक तिक्तरस का ही अधिक सेवन किया गया तो, तिक्तरस में स्वभावतः रहनेवाले रूक्ष, खर और विशद गुण, अपने प्रभाव से रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा और शुक्र का शोषण करनेवाला होता है, स्रोतों में खरता उत्पन्न करता है, शारीरिक बल घटाता है, शरीर को कृश करता है, मन में ग्लानि लाता है, मोह उत्पन्न करता है, भ्रम रोग उत्पन्न करता है, मुख का शोषण करता है, इनसे अतिरिक्त अन्य वात रोगों को उत्पन्न करता है ( ५ )।

**कषायो रसः संशमनः संग्राही[१] संधानकरः पीडनो[२] रोपणः शोषणः स्तम्भनः श्लेष्मरक्तपित्तप्रशमनः, शरीरक्लेदस्योपयोक्ता[३], रूक्षः शीतोऽलघुश्च।**

( ६ ) कषाय रस के गुण कर्म — कषाय रस संशमन होता है, संग्राही होता है, संन्धान करने वाला है, पीडन, रोपण ( व्रणों में मांस आदि की पूर्ति करना ), शोषण ( क्लेद का ), स्तम्भक है। कफ, पित्त, और रक्त में आए हुए दोषों की शान्ति करता है। शरीर में उत्पन्न हुए क्लेद को चूषित कर लेता है ये कषाय रस के कर्म बताये गए हैं। कषाय रस के गुण रूक्ष, शीत और गुरु हैं।

**स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपयुज्यमान आस्यं शोषयति, हृदयं पीडयति, उदरमाध्मापयति, वाचं निगृह्णाति, स्रोतांस्यवबध्नाति, श्यावत्वमापादयति, पुंस्त्वमुपहन्ति, विष्टभ्य जरां गच्छति[४], वातमूत्रपुरीषरेतांस्यवगृह्णाति, कर्शयति, ग्लपयति, तर्षयति, स्तम्भयति, खरविशदरूक्षत्वात् पक्षवधग्रहापतानकार्दितप्रभृतींश्च वातविकारानुपजनयति ॥ ४३ ॥**

कषाय रस के अधिक सेवन से दोष — इन उपर्युक्त गुणों के रहने पर भी यदि केवल एक कषायरस का अधिक मात्रा में उपयोग किया जाय तो वह मुख का शोषण करता है, हृदय में पीड़ा उत्पन्न करता है, उदर में आध्मान करता है, वचन शक्ति को कम करता है, स्रोतों को अवरुद्ध कर देता है, शरीर का वर्ण श्याव कर देता है। पुंस्त्व शक्ति को नष्ट कर देता है। उदर में कब्ज करने के बाद अन्न को पकाता है। वायु, मूत्र, शुक्र और पुरीष को रोक देता है, शरीर को कृश करता है। ग्लानि उत्पन्न करता है। प्यास उत्पन्न करता है। जकड़ाहट उत्पन्न करता है। कषायरस खर, विशद और रूक्ष होता है, इसलिए पक्षाघात, हनुग्रह, अपतानक, अर्दित आदि वात-विकारों को उत्पन्न करता है ॥ ४३ ॥

**इत्येवमेते षड्रसाः पृथक्त्वेनैकत्वेन वा मात्रशः सम्यगुपयुज्यमाना उपकाराय[५] भवन्त्य-**

---

१. 'संधारण' ग.। २. 'पीडनो व्रणपीडनः' चक्रः, 'आकृष्य संकोचकरः' गङ्गाधरः।
३. 'शरीरक्लेदस्योपयोक्तेति आचूषकः' चक्रः। ४. 'विष्टभ्य जरयति' ग.।
५. 'उपकारकाः' ग; 'उपकाराय' यो.।

ध्यात्मलोकस्य[1], अपकारकराः पुनरतोऽन्यथा भवन्त्युपयुज्यमानाः, तान् विद्वानुपकारार्थमेव मात्रशः सम्यगुपयोजयेदिति ॥ ४४ ॥

रस के गुण-कर्मों का उपसंहार — इस प्रकार ये बताये गए छ रसों को अलग-अलग या एक में मिलाकर मात्रापूर्वक ठीक नियमानुसार प्रयोग करने पर अध्यात्मलोक ( सर्वप्राणिजन चक्र० ) का उपकार करने वाला होता है। इससे विपरीत अर्थात् अमात्रा से सेवन किए गए पृथक्-पृथक् या एकत्रित रूप में ये रस प्राणिमात्र के लिए अपकारक होते हैं। इन रसों को विद्वान् वैद्य लाभ के लिए मात्रा के अनुसार उचित रूप में प्रयोग करें ॥ ४४ ॥

**भवन्ति चात्र—**

*** शीतं वीर्येण यद्द्रव्यं मधुरं रसपाकयोः। तयोरम्लं यदुष्णं[2] च यद्द्रव्यं कटुकं तयोः ॥४५॥**

द्रव्य के रस-विपाक तथा वीर्य का परस्पर सम्बन्ध — जो द्रव्य, रस एवं विपाक में मधुर होते हैं उनका वीर्य शीत होता है। जो द्रव्य रस एवं विपाक में अम्ल होते हैं, उनका वीर्य उष्ण होता है। और जो द्रव्य रस एवं विपाक में कटु होते हैं, उनका वीर्य उष्ण होता है ॥ ४५ ॥

*** तेषां रसोपदेशेन निर्देश्यो गुणसंग्रहः। वीर्यतोऽविपरीतानां[3] पाकतश्चोपदेक्ष्यते ॥ ४६ ॥**

और भी — वीर्य और विपाक से अविपरीत मधुरादि विपाक वाले द्रव्यों के गुणों का संग्रह, उनके रस के ही उपदेश से जान लेना चाहिए। और जो द्रव्य वीर्य और विपाक में विरुद्ध होते हैं उनके गुणों का उपदेश किया जाएगा ॥ ४६ ॥

**विमर्श**—जो द्रव्य वीर्य में शीत होता है उसका रस और विपाक प्रायः मधुर होता है, इस लिए ऐसे द्रव्यों का मधुर रस से उपदेश किया जाता है। अर्थात् मधुर रस में जो-जो गुण पाए जाते हैं वे सभी गुण शीतवीर्य वाले द्रव्य में पाए जाते हैं। इसी प्रकार आगे भी समझना चाहिए। यहाँ पर 'वीर्यतोऽविपरीतानाम्' का तात्पर्य यह है कि उपदिष्ट नियम के अनुसार जिस द्रव्य का वीर्य विरुद्ध नहीं है उन्हीं द्रव्यों का रस के द्वारा वीर्य का ज्ञान होता है। पर जिन द्रव्यों में रस से विरुद्ध वीर्य पाया जाता है उनका रसोपदेश से ज्ञान नहीं होता है अतः विपाकतः भी द्रव्यों का गुण निर्देश किया जाता है। इसी प्रकार विपाक से अविरुद्ध रस है। जिन द्रव्य में, उनका ज्ञान रसोपदेश से होता है, पर विपाक विरुद्ध रस वाले द्रव्यों का रसोपदेश से ज्ञान नहीं होता है अतः वीर्यतः भी उपदेश किया जाता है। जैसे पिप्पली कटुरस है, पर विपाक में मधुर होती है अतः कटु होने से उष्ण न होकर, मधुर विपाक होने से अनुष्ण होती है। जैसे—'पिप्पली दीपनी वृष्या स्वादुपाका रसायनी। अनुष्णा कटुका स्निग्धा वातश्लेष्महरी लघुः।' ( भा. प्र. )।

***यथा पयो यथा सर्पिर्यथा वा चव्यचित्रकौ। एवमादीनि चान्यानि निर्दिशेद्रसतो भिषक् ॥**

अविरुद्ध वीर्य और विपाक वाले द्रव्यों के उदाहरण — जैसे दूध और घृत रस में मधुर, विपाक में मधुर और वीर्य में शीत होते हैं तथा चव्य चित्रक रस में कटु, विपाक में कटु और वीर्य में उष्ण होते हैं। इन द्रव्यों का और अन्य द्रव्य जो इसी प्रकार वीर्य और विपाक में विरुद्ध नहीं है उनका रसों के उपदेश से ही गुण का संग्रह कर लिया जाता है ॥ ४७ ॥

**विमर्श**—मद्य रस में अम्ल, विपाक में अम्ल और वीर्य में उष्ण होता है इसका भी रसोपदेश से ही ज्ञान किया जाता है। इस प्रकार क्रमशः मधुर, कटु और अम्ल रस वाले द्रव्यों का अविरुद्ध वीर्य-विपाक के अनुसार उदाहरण बताया गया है।

---

१. 'अध्यात्मलोकस्येति सर्वप्राणिजनस्य' चक्रः। २. 'यच्चोष्णम्' इति पा.।
३. 'वीर्यतो विपरीतानां' ग.।

*** मधुरं किंचिदुष्णं स्यात् कषायं तिक्तमेव च। यथा महत्पञ्चमूलं यथाऽब्जानूपमामिषम्[1] ॥४८॥**
**लवणं सैन्धवं नोष्णमम्लमामलकं तथा। अर्कागुरुगुडूचीनां तिक्तानामुष्णमुच्यते[2] ॥ ४९ ॥**

विरुद्ध वीर्य वाले द्रव्यों का निर्देश — कुछ मधुर रस वाले द्रव्य वीर्य में उष्ण होते हैं। वस्तुतः उन्हें शीत वीर्य होना चाहिए पर शीत होते नहीं हैं, उदाहरण के लिए जैसे जलीय जीव और आनूप जीव के मांस ये दोनों रस में मधुर है पर इनका वीर्य उष्ण होता है इसीलिए ये रस में मधुर होते हुए भी पित्त को शान्त नहीं करते हैं, अपितु पित्त को बढ़ाते हैं। इसी प्रकार कुछ कषाय और तिक्त रस वाले द्रव्य वीर्य में उष्ण होते हैं, जैसे—महत्पञ्चमूल। सैंधानमक का वीर्य सामान्य लवणों की तरह उष्ण नहीं होता है। आँवला अम्ल होते हुए भी उष्ण नहीं होता है, अर्क ( मदार ) अगर, गुडूची आदि द्रव्य तिक्त रस युक्त होते हुए भी इनका वीर्य उष्ण होता है॥

*** किंचिदम्लं हि संग्राहि किंचिदम्लं भिनत्ति च। यथा कपित्थं संग्राहि भेदि चामलकं तथा॥**
**पिप्पली नागरं वृष्यं कटु चावृष्यमुच्यते। कषायः स्तम्भनः शीतः सोऽभयायामतोऽन्यथा॥**
**तस्माद्रसोपदेशेन न सर्वं द्रव्यमादिशेत्। दृष्टं तुल्यरसेऽप्येवं द्रव्ये द्रव्ये गुणान्तरम् ॥५२॥**

और भी — कुछ अम्ल रस वाले द्रव्य संग्राही होते हैं, और कुछ अम्ल रस वाले द्रव्य मल का भेदन करते हैं, जैसे—कैंथ संग्राही है और आँवला भेदक होता है। कटु रस वाले द्रव्य अवृष्य कहे जाते हैं, पर पिप्पली और सोंठ वृष्य होते हैं। कषाय रस वाले द्रव्य स्तम्भक और शीतल होते हैं पर हर्रें में इससे विपरीत गुण है। इसलिये रस के उपदेश से सभी द्रव्यों के गुणों को नहीं समझना चाहिए। इसी प्रकार समान रस वाले भिन्न-भिन्न द्रव्यों में गुणों की भिन्नता देखी जाती है॥ ५०-५२॥

**रौक्ष्यात् कषायो रूक्षाणामुत्तमो मध्यमः कटुः। तिक्तोऽवरस्तथोष्णानामुष्णत्वाल्लवणः परः॥**
**मध्योऽम्लः कटुकश्चान्त्यः, स्निग्धानां मधुरः परः[3]। मध्योऽम्लो लवणश्चान्त्यो रसः स्नेहान्निरुच्यते॥**
**मध्योत्कृष्टावराः शैत्यात् कषायस्वादुतिक्तकाः। स्वादुर्गुरुत्वादधिकः कषायाल्लवणोऽवरः॥**
**अम्लात् कटुस्ततस्तिक्तो लघुत्वादुत्तमोत्तमः। केचिल्लघूनामवरमिच्छन्ति लवणं रसम् ॥५६॥**
**गौरवे लाघवे चैव सोऽवरस्तूभयोरपि[4]।**

मधुरादि रसों में गुण-विषयक न्यून, मध्य, अधिकता का निर्देश — रूक्षता में कषाय रस सभी रसों में प्रधान होता है, कटुरस मध्यम होता है और तिक्त रस न्यून रूक्ष होता है। उष्णता में लवण रस उत्तम उष्ण होता है, अम्लरस मध्यम होता है और कटुरस न्यून होता है। स्निग्धता में मधुर रस उत्तम होता है, अम्लरस मध्यम होता है और लवणरस न्यून होता है। शीतवीर्य में मधुररस उत्तम, कषायरस मध्यम और तिक्तरस न्यून होता है। गुरुता में उत्तम मधुररस, कषायरस मध्यम और लवणरस न्यून होता है। कटुता में तिक्तरस उत्तम होता है, कटुरस मध्यम होता है और अम्लरस न्यून होता है। कुछ आचार्य लवणरस को न्यून लघु मानते है। इस प्रकार मतान्तर में लवणरस लघुता में हीन होता है परन्तु अग्निवेश के मत में लघुता तथा गुरुता दोनों में लवण रस अवर ( हीन ) होता है॥ ५३-५६॥

---

१. 'यथा वाऽऽनूपमामिषम्' ग.। २. 'मौष्ण्यमुच्यते' ग.। 'मौष्ण्यमिष्यते' यो.।

३. 'तिक्तात्कषायो मधुरः शीताच्छीततरः परः' ग.।

४. 'उभयोरपीति मतद्वयेऽपि स लवणोऽवरः; अग्निवेशमते गौरवेऽवरः, मतान्तरे लाघवेऽवरः' शिवदाससेनः।

**विमर्श**—उपर्युक्त गुणों के तारतम्य-विषयक सारणी नीचे प्रस्तुत की जा रही है—

| | | |
|---|---|---|
| १. शीत | शीततर | शीततम |
| तिक्त | कषाय | मधुर |
| २. उष्ण | उष्णतर | उष्णतम |
| कटु | अम्ल | लवण |
| ३. गुरु | गुरुतर | गुरुतम |
| लवण | कषाय | मधुर |
| ४. लघु | लघुतर | लघुतम |
| अम्ल | कटु | तिक्त |
| ५. रूक्ष | रूक्षतर | रूक्षतम |
| तिक्त | कटु | कषाय |
| ६. स्निग्ध | स्निग्धतर | स्निग्धतम |
| लवण | अम्ल | मधुर |

सुश्रुत ने अम्लरस को मध्य गुरु और कषायरस को उत्तमलघु माना है।

**अतः परं चातो विपाकानां लक्षणं संप्रवक्ष्यते ॥ ५७ ॥**
**कटुतिक्तकषायाणां विपाकः प्रायशः कटुः। अम्लोऽम्लं पच्यते, स्वादुर्मधुरं लवणस्तथा[५] ॥**

## ( ५ ) विपाक प्रकरण
## ( Topic of Vipaka )

विपाक-लक्षण — अब रस के बाद विपाक का लक्षण कहा जाता है। कटुतिक्तकषायरस वाले द्रव्यों का विपाक प्रायः कटु होता है। अम्लरस वाले द्रव्यों का प्रायः अम्ल होता है। मधुररस वाले द्रव्यों का और लवणरस वाले द्रव्यों का विपाक प्रायः मधुर होता है ॥ ५७-५८ ॥

**विमर्श**—विपाक के सम्बन्ध में दो मत पाये जाते हैं, एक चरक का दूसरा सुश्रुत का। वाग्भट ने विपाक की परिभाषा इस प्रकार बतायी है यथा—'जाठरेणाग्निना योगाद्यदुदेति रसान्तरम्। आहारपरिणामान्ते स विपाक इति स्मृतः॥' ( वा. सू. अ. ९ ) अर्थात् खाये हुए मधुरादि रस वाले द्रव्यों का महास्रोत में जठराग्नि द्वारा परिपाक होकर अन्त में जिस रस विशेष की उत्पत्ति होती है उसको विपाक कहते हैं। यह लक्षण चरकमतानुसार वाग्भट ने लिखा है।

आयुर्वेद में भुक्त द्रव्यों का दो प्रकार से विपाक माना है। पहला अवस्थापाक, दूसरा निष्ठापाक ( या विपाक ) होता है। पाक का शाब्दिक अर्थ पकना है, पककर द्रव्यों का स्वरूपान्तर

५. 'कटुकादिशब्देन तदाधारं द्रव्यमुच्यते, यतो न रसाः पच्यन्ते किंतु द्रव्यमेव; लवणस्तथेति लवणोऽपि मधुरविपाक इत्यर्थः। विपाकलक्षणं तु जठराग्नियोगादाहारस्य निष्ठाकाले यो गुण उत्पद्यते स विपाकः, वचनं हि—'जाठरेणाग्निना योगाद्यदुदेति रसान्तरम्। रसानां परिणामान्ते स विपाक इति स्मृतः' चक्रः। चरके मधुरोऽम्लो लवणश्चेति विपाकत्रयमुक्तं, सुश्रुते तु मधुरः कटुकश्चेति विपाकद्वयमुक्तं, एतद्विरोधपरिहारार्थं गङ्गाधरेणैवं समाधानमुक्तं—'रसपाकाभिप्रायेण त्रिधा विपाक उक्तश्चरकेण, सुश्रुते-भूतगुणपाकाभिप्रायेण द्विधा विपाक उक्तो गुरुर्लघुश्चेति क्रमेण मधुरसंज्ञः कटुसंज्ञश्च' इति। विस्तरस्तु जल्पकल्पतरौ द्रष्टव्यः।

या रसान्तर में परिवर्तित होना इसका परिणाम है। खाए हुए आहार द्रव्य का महास्रोतों के भिन्न-भिन्न स्थानों में जो आवस्थिकपाक होता है उसको अवस्थापाक कहा जाता है। अन्न-मार्ग के भिन्न स्थानों में आहार में भिन्न-भिन्न परिवर्तन होते हैं इन आवस्थिक परिवर्तनों में आहार से किट्ट के रूप में कफ, पित्त, वात, मूत्र, पुरीष आदि का पृथक्करण होता है। इन परिवर्तनों के अन्त में सार ( प्रसाद रूप ) रसधातु की उत्पत्ति होती है। इसके पश्चात् शरीर के पोषकतत्त्व वात, पित्त, कफ, रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र आदि की उत्पत्ति होती हैं, जिससे शारीरिक अवयवों की पुष्टि होती है। आहार पाक के अन्तिम परिणाम ( निष्ठारूप ) रस धातु में खाये हुए आहार के रसों का मधुर, अम्ल और कटु रूप में जो अन्तिम परिवर्तन होता है उसको आयुर्वेदीय परिभाषा में विपाक या निष्ठापाक कहा जाता है। इसका विस्तृत वर्णन चिकित्सास्थान के पन्द्रहवें अध्याय में किया गया है, यथा—'अन्नस्य भुक्तमात्रस्य षड्रसस्य विपाकतः।' इसे वहीं देखना चाहिये। विपाक के सम्बन्ध में अनेक मत शास्त्रों में पाये जाते हैं, जैसे—'पराशरः पाकास्त्रयो रसानामम्लोऽम्लं पच्यते। कटुः कटुकं, चत्वारोऽन्ये मधुरं च॥' अर्थात् अम्ल का अम्ल, कटु का कटु और मधुर-लवण-तिक्त-कषाय रस का मधुर विपाक होना है। इस मत में तिक्त और कषाय का मधुर विपाक होता है। क्योंकि तिक्त-कषाय का यदि कटुविपाक माना जाए, तो उसे पित्त को शान्त नहीं करना चाहिये। इसका खण्डन दूसरे आचार्य करते हैं। तिक्तकषाय का कटुविपाक होने पर भी शीतवीर्य होने के कारण वह पित्त को शान्त करता है। जैसे—नमक मधुर-विपाकी होने पर भी उष्णवीर्य होने के कारण पित्तजनक होता है। कुछ आचार्य—'प्रतिरसं-विपाकः' मानकर षड्रसों का पृथक्-पृथक् छ विपाक मानते हैं। इनका कहना यह है कि जैसे कड़ाही में दूध रखकर पकाया जाय और उसका कितना भी पाक करें पर वह मधुर का मधुर ही रहता है या शालि जौ, मुद्ग आदि को खेत में बोया जाय तो उससे अपने-आप ही अंकुर उत्पन्न होते हैं न कि विपरीत अंकुर। इसी प्रकार खाये हुए षड्रसों का पाक होने पर भी इनके स्वभाव में परिवर्तन नहीं होता है।

इसका खण्डन दूसरे आचार्य इस प्रकार करते हैं—प्रत्यक्षतः और शास्त्रतः मधुर व्रीहि का अम्ल विपाक, अम्ल आमले का मधुर विपाक, मधुर तैल का कटु विपाक, लवण रस वाले सोंचर लवण का कटु विपाक, तिक्त पटोल ( परवल ) का मधुर विपाक देखा जाता है। इस प्रकार प्रत्यक्ष एवं शास्त्र विरोध से प्रतिरस विपाक मानना उचित नहीं है। सुश्रुत ने मधुर और कटु ये दो ही विपाक माने हैं। यह प्रसंग सु. सू. अ. ४० में द्रष्टव्य है।

इस प्रकार सुश्रुत के मत में अम्ल विपाक नहीं होता, आग्नेय पित्त जब विदग्ध हो जाता है तो वही अम्ल होता है। सुश्रुत ने पृथिवी-जल के गुण की प्रधानता से उत्पन्न होने वाले विपाक को मधुर और अग्नि, वायु, आकाश के गुण की प्रधानता से कटु विपाक माना है। जो क्रमशः महाभूतों के गुरु, लघु होने के कारण गुरु-लघु होते हैं। सुश्रुत दो ही विपाक के पक्ष में हैं। चरक ने अम्ल विपाक को भी माना है। इस प्रकार चरक और सुश्रुत में मतभेद पाया जाता है।

वस्तुतः विचार से दोनों का मत विरोधात्मक नहीं है। अम्ल रस, मधुर-विपाकी होते हुए उष्णवीर्य होने के कारण पित्त का जनक होता है। चरक के मत में अम्लपाक स्वीकार करें या न करें, पित्त स्वभाव से ही अम्ल और कटु होता है। सुश्रुत ने पित्त को केवल कटु रस माना है। पित्त में जो अम्लता पाई जाती है वह उसकी विदग्धावस्था का परिणाम है। उन्होंने प्राकृतिक पित्त को अम्ल न स्वीकार करते हुए अम्लपाक को नहीं स्वीकार किया है। परन्तु चरक पित्त को अम्ल मानते हैं इसलिए और वात, पित्त, कफ तीन दोष, होते हैं उनके अनुसार तीन विपाक

मानना भी उचित प्रतीत होता है। इनका प्रयोजन क्रमशः इस प्रकार बताया है यथा—'शुक्रहा बद्धविण्मूत्रो विपाको वातलः कटुः। मधुरः सृष्टविण्मूत्रो विपाकः कफशुक्रलः॥ पित्तकृत् सृष्टविण्मूत्रः पाकोऽम्लः शुक्रनाशनः।' ( श्लोक-६१-६२ )। इस प्रकार विपाक का अलग-अलग प्रयोजन देखकर तीन विपाक माना जाता है। दोनों आचार्यों में मतभेद का कारण केवल पित्त के प्राकृतिक गुण को स्वीकार करना या न स्वीकार करना इन दोनों बातों पर ही है।

**❀ मधुरो लवणाम्लौ च स्निग्धभावात्त्रयो रसाः। वातमूत्रपुरीषाणां प्रायो मोक्षे सुखा मताः॥ कटुतिक्तकषायास्तु रूक्षभावात्त्रयो रसाः। दुःखाय मोक्षे दृश्यन्ते वातविण्मूत्ररेतसाम्॥६०॥**

स्निग्ध तथा रूक्ष रस — स्निग्ध होने के कारण मधुर, लवण और अम्ल ये तीनों रस, वात, मूत्र और पुरीष को निकालने में प्रायः सुखकर होते हैं। रूक्ष होने के कारण कटु, तिक्त और कषाय ये तीनों रस वात, मूत्र, मल और शुक्र को निकालने में दुःखकर होते हैं॥ ५९-६०॥

**❀ शुक्रहा बद्धविण्मूत्रो विपाको वातलः कटुः। मधुरः सृष्टविण्मूत्रो विपाकः कफशुक्रलः॥६१॥ पित्तकृत् सृष्टविण्मूत्रः पाकोऽम्लः शुक्रनाशनः। तेषां गुरुः स्यान्मधुरः कटुकाम्लावतोऽन्यथा॥**

विपाक का अलग-अलग कार्य — १. कटु विपाक वाले द्रव्य शुक्र को नष्ट करते हैं, मल मूत्र को बाँधते ( रोकते ) हैं, और वात को बढ़ाने वाले होते हैं। २. मधुर विपाक वाले द्रव्य मल और मूत्र को निकालते हैं। कफ और शुक्र को बढ़ाने वाले होते हैं। ३. अम्ल विपाक वाले द्रव्य पित्त को बढ़ाते हैं, मल, मूत्र को निकालते हैं, और शुक्र को नष्ट करते हैं। इनमें मधुर विपाक-गुरु और कटु, एवं अम्ल विपाक लघु होता है॥ ६१-६२॥

**विमर्श**—मधुर विपाक गुरु, कटु और अम्ल विपाक लघु होता है। यह बात सुश्रुत ने भी अनुमान से निश्चित किया है, यथा—'गुरुपाकः सृष्टविण्मूत्रतया कफोत्क्लेशेन। लघुर्बद्धविण्मूत्रतया मारुतकोपेन च॥' ( सु. सू. अ. ४० )। इस प्रकार सुश्रुत का द्विविध विपाक गुरु और लघु चरक मत से भी सिद्ध हो जाता है।

**❀ विपाकलक्षणस्याल्पमध्यभूयिष्ठतां[1] प्रति। द्रव्याणां गुणवैशेष्यात्तत्र तत्रोपलक्षयेत्॥६३॥**

और भी — द्रव्यों में गुणों की विशेषता से अर्थात् गुणों के तारतम्य से उन-उन द्रव्य-गुणों के अनुसार होने वाले विपाक के लक्षणों में अल्पता, मध्यता और अधिकता का ज्ञान कर लेना चाहिए॥

**विमर्श**—द्रव्यों में गुणों की विशेषता का तात्पर्य यह है कि रस के ही अनुसार विपाक प्रायः होता है। जितनी मात्रा में गुण, द्रव्य में पाया जाता है, उतनी ही मात्रा में, विपाक में भी पाया जाता है। यथा जो द्रव्य क्रमशः मधुर, मधुतर, मधुरतम होगा उससे बनने वाला विपाक भी मधुर, मधुरतर, मधुरतम अर्थात् क्रमशः अल्प, मध्य और अधिक रूप में उसमें मधुर गुण होगा और उसके रहने से 'मधुरः सृष्टविण्मूत्रः'—आदि जो विपाक का लक्षण या प्रभाव बताया गया है उन लक्षणों में अल्पता, मध्यता और उत्तमता को समझ लेना चाहिए। इसी प्रकार आगे भी समझना चाहिए।

**❀ मृदुतीक्ष्णगुरुलघुस्निग्धरूक्षोष्णशीतलम्[2]। वीर्यमष्टविधं[3] केचित् केचिद्द्विविधमास्थिताः॥**

---

१. 'भूयस्त्वमेव च' यो.। 'विपाकलक्षणस्याल्पमध्यभूयिष्ठतामुपलक्षयेत्, प्रति प्रति द्रव्याणां गुणवैशेष्याद्धेतोरित्यर्थः। एतेन द्रव्येषु यथा वैशेष्यं मधुरत्वमधुरतरत्वमधुरतमत्वादि, ततो हेतोर्विपाकानामल्पत्वादयो विशेषा भवन्तीत्युक्तं भवति' चक्रः।

२. तीक्ष्णं रूक्षं मृदु स्निग्धं लघूष्णं गुरु शीतलम्' इति पा.।

३. 'एतच्चैकीयमतद्वयं पारिभाषिकीं वीर्यसंज्ञां पुरस्कृत्य प्रवृत्तं; वैद्यके हि रसविपाकप्रभावव्यतिरिक्ते प्रभूतकार्यकारिणि गुणे वीर्यमिति संज्ञा' चक्रः।

॥ शीतोष्णमिति वीर्यं तु[1] क्रियते येन या क्रिया । नावीर्यं कुरुते किंचित् सर्वा[2] वीर्यकृता क्रिया ॥

## ( ६ ) वीर्य प्रकरण

## ( Topic of Vipaka )

वीर्य के भेद — १. मृदु, २. तीक्ष्ण, ३. गुरु, ४. लघु, ५. स्निग्ध, ६. रुक्ष, ७. उष्ण, ८. शीत ये वीर्य के आठ प्रकार होते हैं। ऐसा कुछ आचार्यों का मत है। और कुछ आचार्य १. शीत और २. उष्ण ये दो प्रकार के वीर्य मानते हैं।

वीर्य का लक्षण — जो क्रिया ( कर्म ) जिसके द्वारा निष्पन्न होती है, उसे वीर्य कहा जाता है, कोई भी द्रव्य बिना वीर्य के कुछ भी कर्म नहीं करता है, सारी क्रियायें वीर्य से हो निष्पन्न होती है ॥ ६४-६५ ॥

**विमर्श**—यहाँ आठ प्रकार और दो प्रकार का वीर्य माना गया है। यह दोनों मत दो आचार्यों का है,। चरक ने वीर्य के विषय में अपना मत निर्दिष्ट नहीं किया है, किन्तु 'अप्रतिषिद्ध मनुमतं भवति' इस नियम से दोनों मतों को चरक ने स्वीकार किया है। अतः दोनों मत चरक का भी है। सुश्रुत ने शीत और उष्ण ये दो ही वीर्य माना है, यथा—'तच्च वीर्यं द्विविधमुष्णं शीत-श्चाग्नीषोमीयत्वाज्जगतः।' (सू. अ. ४०)। इस मत के समर्थन में वाग्भट ने भी संसार को पञ्चमहा-भूतात्मक स्वीकार करते हुए उनमें अग्नि और सोम ( जल ) को ही प्रधान माना है यथा—'नानात्मकमपि द्रव्यमग्नीषोमौ महाबलौ। व्यक्ताव्यक्तं जगदिव नातिक्रामति जातुचित् ॥' ( अ. हृ. सू. अ. ९ ) अष्टविध वीर्य को भी चरक, सुश्रुत, वाग्भट तीनों ने स्वीकार किया है। यथा सुश्रुत में बताया है—'एतानि खलु वीर्याणि स्वबलगुणोत्कर्षाद्रसमभिभूयात्मकर्म कुर्वन्ति।' ( सू. अ. ४० )। जैसे महत्पञ्चमूल कषाय और तिक्तानुरस होते हुए उष्ण वीर्य होने के कारण, और कुलथी कषाय रस, प्याज कटु रस, स्निग्ध होने के कारण, वायु का शमन करते हैं। सुश्रुत में इसका संक्षेप में प्रतिपादन है, यथा—'ये रसा वातशमना भवन्ति यदि तेषु वै। रौक्ष्यलाघवशैत्यानि न ते हन्युः समीरणम् ॥ ये रसाः पित्तशमना भवन्ति यदि तेषु वै। तैक्ष्ण्यौष्ण्यलघुताश्चैव न ते तत्कर्मकारिणः ॥ ये रसाः श्लेष्मशमना भवन्ति यदि तेषु वै। स्नेहगौरवशैत्यानि न ते तत्कर्मकारिणः ॥' ( सु. सू. अ. अ. ४० ) यद्यपि वाग्भट ने भी मतद्वय को स्वीकार किया है और अपना मत नहीं बताया है पर उनके वर्णन शैली से स्पष्ट होता है कि वह भी दो वीर्य के ही विशेष समर्थक है, क्योंकि शीत और उष्ण इन दोनों वीर्य के ही गुणों का वर्णन किया है तथा—'व्यक्ताव्यक्तं जगदिव नाति-क्रामति जातुचित्।' से स्पष्ट दो ही वीर्य को माना है।' गुर्वादि आठ प्रकार के वीर्यों को अन्वर्थ ( कार्यानुसार ) माना है। यथा—'गुर्वादिष्वेव वीर्याख्या तेनान्वर्थेति वर्ण्यते ॥ समग्रगुणसारेषु शक्त्युत्कर्षविवर्तिषु। व्यवहाराय मुख्यत्वाद्बह्वग्रग्रहणादपि ॥ अतश्च विपरीतत्वात्सम्भवत्यपि नैव सा। विवक्ष्यते रसाद्येषु, वीर्यं गुर्वादयो ह्यतः ॥' ( वा. सू. अ. ९ )।

॥ रसो निपाते[3] द्रव्याणां, विपाकः कर्मनिष्ठया। वीर्यं यावदधीवासान्निपाताच्चोपलभ्यते ॥

रस, विपाक, तथा वीर्य के जानने के साधन — द्रव्यों का जब जिह्वा पर निपात ( स्पर्श )

---

१. 'पारिभाषिकवीर्यसंज्ञापरित्यागेन शक्तिपर्यायस्य वीर्यस्य लक्षणमाह—वीर्यं त्वित्यादि' चक्रः।

२. 'सर्वा वीर्यकृता हि सा' ग.।

३. 'निपाते इति रसनायोगे, कर्मनिष्ठयेति कर्मणो निष्ठा निष्पत्तिः कर्मनिष्ठा क्रियापरिसमाप्तिः, अधीवासः सहावस्थानं, यावदधीवासात् यावच्छरीरनिवासात्' चक्रः।

होता है, तब मधुरादि रसों का ज्ञान होता हैं। कर्म की समाप्ति से विपाक का ज्ञान होता है, जिह्वा पर जब द्रव्यों का निपात ( स्पर्श ) होता है तभी से लेकर जब तक द्रव्यों का शरीर में अधिवास ( स्थिति ) रहता है, तब तक वीर्य का ज्ञान होता है ॥ ६६ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार रस का ज्ञान जिह्वेन्द्रिय द्वारा प्रत्यक्ष प्रमाण से ज्ञात होता है। विपाक का ज्ञान सदा परोक्ष रहता है, अतः अनुमान द्वारा ज्ञात होता है। वीर्य का ज्ञान भी अनुमान द्वारा होता है यह वीर्य सहज और कृत्रिम भेद से दो प्रकार से पाया जाता है, जैसे सहजवीर्य—उड़द में गुरुता, मुद्ग में लघुता, कृत्रिम वीर्य—धान के लावा में लघुता आदि। अधिवास का तात्पर्य सहावस्थान है, निपात का तात्पर्य संयोग से है, वीर्य का ज्ञान अधिवास से होता है जैसे भैंस के मांस की उष्णता, निपात से भी वीर्य का ज्ञान होता है, जैसे भिलावें की उष्णता और अधिवास एवं निपात से भी भिलावे की उष्णता का ज्ञान होता है, वीर्य का ज्ञान तीनों प्रकार से होता है।

**रसवीर्यविपाकानां सामान्यं यत्र लक्ष्यते। विशेषः कर्मणां चैव प्रभावस्तस्य स स्मृतः॥६७॥**

## ( ७ ) प्रभाव प्रकरण

### ( Topic of Prabhava )

प्रभाव का लक्षण — जिन द्रव्यों में रस, वीर्य, विपाक के समान रहने पर कर्म में जो विशेषता पाई जाती है वह विशेष कर्म प्रभाव कहा जाता है॥ ६७॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जिन-जिन द्रव्यो में रस, वीर्य और विपाक एक समान हों और कर्म में विभिन्नता हो तो वह प्रभाव से प्रभावित कर्म कहा जाता है। प्रभाव विचार शक्ति के परे होता है।

**❀ कटुकः कटुकः पाके वीर्योष्णश्चित्रको मतः। तद्वद्दन्ती प्रभावात्तु विरेचयति मानवम्[1]॥**
**विषं विषघ्नमुक्तं यत् प्रभावस्तत्र कारणम्। ऊर्ध्वानुलोमिकं यच्च तत् प्रभावप्रभावितम्॥**
**मणीनां धारणीयानां कर्म यद्विविधात्मकम्। तत् प्रभावकृतं तेषां, प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते॥**
**❀ सम्यग्विपाकवीर्याणि प्रभावश्चाप्युदाहृतः।**

और भी — कटुरस वाला चित्रक, विपाक में कटु और वीर्य में उष्ण होता है। इसी प्रकार दन्ती भी है, पर प्रभाव से यह मनुष्यों को विरेचन कराती है। विष जो विषघ्न होता है, यह कहा गया है, उसमें प्रभाव कारण है। जो द्रव्य उपरि भाग के दोषों को नष्ट करता है, तथा अधो भाग में वर्तमान दोषों को नष्ट करता है, वह भी प्रभाव से ही प्रभावित होता है। धारण करने योग्य मणियों का जो अनेक प्रकार का कर्म है, वह प्रभाव से ही होता है। प्रभाव अचिन्त्य कहा जाता हैं। इस प्रकार विपाक, वीर्य, प्रभाव का उदाहरण बता दिया गया है॥ ६८–७०॥

**विमर्श**—चित्रक और दन्ती दोनों रस में कटु, विपाक में कटु, वीर्य में उष्ण होते हैं। पर अपने विशेष प्रभाव के कारण दन्ती विरेचन करने वाली होती है ( चित्रक विरेचन कारक नहीं होता है)। जो वस्तु वीर्य में उष्ण होती है, वह मल को बाँधने वाली होती है यथा—'आग्नेयगुणभूयिष्ठं तोयांशं परिशोषयेत्।' इस विचार धारा से चित्रक मल का संग्रह करना है यह उचित ही है। पर उष्ण होते हुए भी दन्ती विरेचन करती है यह उसका प्रभाव है। विष विषघ्न होता है यह जो बताया गया है वह भी प्रभाव से प्रभावित होता है। जंगम विष का नाशक स्थावर विष होता है और स्थावर विष का नाशक जंगम विष होता है।

---

१. 'सा नरम्' यो.।

इसमें कारण यह होता है कि जंगम विष की गति ऊपर की ओर होती है और स्थावर विष की गति अधोभाग में होती है. विपरीत गति होने के कारण स्थावर विष, जंगम विष का और जंगम विष स्थावर विष का नाश करता है। इसमें गति विपरीत होना प्रभाव से प्रभावित होता है। तथा मदनफल की गति ऊर्ध्व होती है, त्रिवृत की गति नीचे की ओर होती है, यह गति प्रभाव से प्रभावित होती है। धारण करने योग्य अनेक प्रकार के मणियों का कर्म-प्रभाव से प्रभावित होता है। ग्रह पीडा शान्ति के लिए मणियों का धारण किया जाता। जैसे—चन्द्रमा की दशा दुष्ट होने पर मोती का धारण किया जाता है या चन्द्रकान्तमणि के संयोग से अग्नि की दाहकता-शक्ति का नष्ट होना। ये सभी प्रभाव से प्रभावित माने जाते हैं। इन द्रव्यों का प्रभाव अचिन्त्य होता है अर्थात् अविचार्य होता है। इस प्रकार प्रभाव के द्वारा द्रव्य कार्यकर होते हैं.। 'वीर्य तु क्रियते येन या क्रिया' अर्थात् द्रव्य जिस विशेष शक्ति के द्वारा कर्म करता है उसे वीर्य कहा जाता है, तब तो प्रभाव भी इस लक्षण के आधार पर वीर्य ही है। परन्तु आचार्यों ने वीर्य का दो भेद माना है १. चिन्त्यवीर्य, २. अचिन्त्यवीर्य। जिसके गुण धर्म का विवेचन बुद्धिगम्य है उसे 'चिन्त्य' वीर्य या केवल वीर्य कहा जाता है। जिसके गुण-धर्म का विवेचन बुद्धिगम्य न हो उसे 'अचिन्त्य' वीर्य या केवल प्रभाव कहा जाता है इस बात का संकेत 'प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते' से आचार्य ने किया है।

**किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्॥ ७१ ॥**
**द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किंचन।**

द्रव्यगत पदार्थों की कार्यप्रणाली [ Mode of Actions of Drugs ] — सामान्य वर्णन—कुछ द्रव्य अपना कार्य रस के द्वारा; कुछ द्रव्य अपना कार्य वीर्य के द्वारा; कुछ द्रव्य गुण के द्वारा; कुछ द्रव्य विपाक के द्वारा और कुछ द्रव्य प्रभाव के द्वारा अपना कार्य करते हैं अथवा द्रव्य अपना कुछ कर्म रस से, कुछ कर्म वीर्य से, कुछ कर्म गुण से, कुछ कर्म विपाक से और कुछ कर्म प्रभाव के द्वारा करते हैं॥ ७१ ॥

**विमर्श**—जैसे १. मिश्री मधुर होने के कारण कफ को बढ़ाती और पित्त को शान्त करती है। यहाँ केवल रस के द्वारा कर्म होता है। २. महत्पञ्चमूल कषाय, तिक्त रसयुक्त होता है, इसे नियमतः वात को वृद्ध करना चाहिये, पर उष्ण वीर्य होने के कारण वात को शान्त करता है या कषाय तिक्त-रस होने से पित्त को नष्ट करना चाहिए, पर उष्ण वीर्य होने से पित्त का शामक नहीं होता। ३. मधु का गुण रूक्ष होता है, मधुर होते हुए कफ की वृद्धि न करते हुए रूक्षता के कारण कफ को नष्ट करता है। ४. सोंठ रस में कटु होती है और विपाक में मधुर होती है, यद्यपि कटु रस होने के कारण वात को वृद्ध करना चाहिए पर मधुर विपाक होने से वात को शान्त करती है। ५. दन्ती कटु रस, उष्ण वीर्य होते हुए प्रभाव से विरेचक होती है। सुश्रुत में इसी बात की पुष्टि की गई है। यथा—'तद्द्रव्यमात्मना किञ्चित् किञ्चिद् वीर्येण सेवितम्। किञ्चिद् रसविपाकाभ्यां दोषं हन्ति करोति वा॥' (सु. सू. अ. ४०)। यद्यपि द्रव्यों में रस, वीर्य, गुण, विपाक और प्रभाव एक ही साथ रहते हैं पर जब जिस द्रव्य में जिसकी प्रधानता होती है तब वह अपना कार्य करने में समर्थ होता है। यथा—'यद्यद्द्रव्ये रसादीनां बलवत्त्वेन वर्तते। अभिभूयेतराँस्तत्तत् कारणत्वं प्रपद्यते॥' ( अष्टाङ्ग सं. सू. अ. १० )

**रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तानपोहति॥ ७२ ॥**
**बलसाम्ये[1] रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्।**

---

१. 'गुणसाम्ये' ग.।

विशेष वर्णन — द्रव्यों में रहने वाले रस को विपाक नष्ट कर देता है। रस और विपाक को वीर्य नष्ट कर देता है और रस विपाक वीर्य को प्रभाव नष्ट कर देता है। द्रव्यों में रहने वाले रस, विपाक, वीर्य, प्रभाव इन चारों के बल की समानता होने पर यह स्वाभाविक (कर्म) होता है ॥७२॥

**विमर्श**—द्रव्यों में तुल्य बल वाले रस, विपाक, वीर्य प्रभावों में यह नियम बनाया गया है। यदि रस की अधिकता हो तो रस ही तीनों को पराजित कर कार्य कर लेता है इसी प्रकार इन चारों में जिसकी अधिकता होगी वह अन्य तीनों को दबा कर अपना कार्य कर लेता है। पर यदि समान बल वाले ये चारों रहें तो रस से बलवान् विपाक, विपाक से बलवान् वीर्य और वीर्य से बलवान् प्रभाव होता है, जैसे १. मधु का रस मधुर होता है, नियमतः इसे कफ की वृद्धि करनी चाहिए पर इसका विपाक कटु होता है इसलिए मधु कफ नाशक होता है अर्थात् कटु विपाक से मधुर रस दुर्बल होने के कारण दब जाता है और अपना कार्य नहीं कर पाता है। २. अनूप और जलीय मांस, रस में मधुर और विपाक में भी मधुर होते है, इनका वीर्य उष्ण होता है। नियमतः मधुर रस और विपाक को पित्त को शान्त करना चाहिए, पर उष्ण वीर्य होने के कारण ये पित्त को प्रकुपित करते हैं अर्थात् उष्ण वीर्य, मधुर रस-विपाक को दबाकर अपना कार्य कर लेता है। ३. दन्ती कटु रस, कटु विपाक और उष्ण वीर्य होते हुए प्रभाव से विरेचन करने वाली होती है अर्थात् प्रभाव रस, विपाक, वीर्य को दबाकर अपना कार्य करती है।

**षण्णां रसानां विज्ञानमुपदेक्ष्याम्यतः परम् ॥ ७३ ॥**
**स्नेहनप्रीणनाह्लादमार्दवैरुपलभ्यते । मुखस्थो मधुरश्चास्यं व्याप्नुवंल्लिम्पतीव च ॥ ७४ ॥**

## ( ८ ) षड् रस विज्ञान ( लक्षण )
## ( Definition of Six Rasas )

( १ ) मधुर रस की परिभाषा — इसके बाद षड् रसों के जानने की विधि का उपदेश कर रहा हूं। स्नेहन, प्रीणन, ( तृप्ति करना ) आह्लाद, ( आनन्द उत्पन्न करना ) शरीर में मृदुता उत्पन्न करना, आदि क्रियाओं से मधुर रस का ज्ञान किया जाता है। मधुर रस जब मुख में रहता है तो शीघ्र ही फैल जाता है। और लेप की तरह प्रतीत होता है ॥ ७३-७४ ॥

**दन्तहर्षान्मुखास्रावात्स्वेदनान्मुखबोधनात् । विदाहाच्चास्यकण्ठस्य प्राश्यैवाम्लं रसं वदेत् ॥**

( २ ) अम्ल रस की परिभाषा — खाने पर दाँतों को खट्टा करता है; मुख से लालास्राव कराता है। स्वेद को लाता है। मुख में बोध करता है अर्थात् पहले के खाये हुए रसों को लालास्राव क्रिया से प्रच्छालन कर अन्य रस के स्वाद का ज्ञान कराता है। मुख और कण्ठ में दाह उत्पन्न करता है। इन क्रियाओं के द्वारा अम्ल रस का ज्ञान किया जाता है ॥ ७५ ॥

**प्रलीयन्[1] क्लेदविष्यन्दमार्दवं कुरुते मुखे । यः शीघ्रं लवणो ज्ञेयः स विदाहान्मुखस्य च ॥**

( ३ ) लवण रस की परिभाषा — खाने के बाद शीघ्र ही जो रस मुख मे गीलापन उत्पन्न करता है, लालास्राव कराता है, मुख में मृदुता उत्पन्न करता है और मुख और कण्ठ में दाह उत्पन्न करता है, इन क्रियाओं के द्वारा लवण रसका ज्ञान किया जाता है ॥ ७६ ॥

**संवेजयेद्यो रसानां निपाते तुदतीव च । विदहन्मुखनासाक्षिसंस्रावी स कटुः स्मृतः ॥ ७७ ॥**

( ४ ) कटु रस की परिभाषा — जो रस जिह्वा का स्पर्श करते ही जिह्वा में उद्विग्नता उत्पन्न कर दे, शरीर में सुई चुभने सी वेदना उत्पन्न कर दे, मुख नासिका और नेत्र में दाह उत्पन्न करते हुए जल का स्राव कराता है, उसे कटु रस कहा जाता है ॥ ७७ ॥

---

१. 'प्रीणयन्' ग.। -

**प्रतिहन्ति निपाते यो रसनं स्वदते न च। स तिक्तो मुखवैशद्यशोषप्रह्लादकारकः॥ ७८॥**

(५) तिक्त रस की परिभाषा — जो रस जिह्वा से संयुक्त होते ही जिह्वा की शक्ति को नष्ट कर देता है, जो जिह्वा के लिए प्रिय नहीं होता है, जो मुख में विशदता, शोष, प्रह्लाद करने वाला होता है, उसे तिक्त रस कहा जाता है॥ ७८॥

**वैशद्यस्तम्भजाड्यैर्यो रसनं योजयेद्रसः। बध्नातीव च यः कण्ठं कषायः स विकास्यपि॥**

(६) कषाय रस की परिभाषा — जो रस जिह्वा से संयुक्त होने पर जिह्वा में विशदता, स्तम्भ और जड़ता उत्पन्न करता है, जिसके सेवन से गला बँधने की तरह प्रतीत होता है, और जो रस विकासी गुण वाला होता है उसे कषाय रस कहा जाता है॥ ७९॥

**एवमुक्तवन्तं[1] भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—भगवन्! श्रुतमेतदवितथमर्थसंपद्युक्तं भगवतो यथावद्द्रव्यगुणकर्माधिकारे वचः, परं त्वाहारविकाराणां वैरोधिकानां लक्षणमनतिसंक्षेपेणोपदिश्यमानं शुश्रूषामह इति॥ ८०॥**

## (९) वैरोधिक आहार

## (Dietetic Incompatibilities)

अग्निवेश का वैरोधिक आहार-विषयक प्रश्न — इस प्रकार उपदेश करते हुए भगवान् आत्रेय के प्रति अग्निवेश ने फिर से कहा कि हे भगवन् द्रव्य गुण कर्म के प्रकरण में उचित रूप में कहे गए अर्थ की सम्पत्ति से युक्त और सत्य आपके वचनों को मैंने सुन लिया है। परन्तु अब वैरोधिक आहार-विकारों के आप से उपदिष्ट लक्षणों को विस्तार से सुनना चाहता हूँ॥ ८०॥

**& तमुवाच भगवानात्रेयः—देहधातुप्रत्यनीकभूतानि द्रव्याणि देहधातुभिर्विरोधमापद्यन्ते[2] परस्परगुणविरुद्धानि कानिचित्, कानिचित् संयोगात्, संस्कारादपराणि, देशकालमात्रादिभिश्चापराणि, तथा स्वभावादपराणि॥ ८१॥**

वैरोधिक आहार की परिभाषा — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि देह की धातुओं के विपरीत गुण वाले द्रव्य शरीर की धातुओं के विरुद्ध हो जाते हैं। इन द्रव्यों में कुछ द्रव्य परस्पर गुण विरुद्ध, कुछ द्रव्य संयोगविरुद्ध, कुछ द्रव्य संस्कारविरुद्ध, कुछ द्रव्य देश, काल, मात्रा आदि से विरुद्ध और कुछ द्रव्य स्वभाव से विरुद्ध होते हैं॥ ८१॥

**विमर्श**—१. गुणविरुद्ध, जैसे—मधुर मछली और मधुर दूध ये दोनों मधुर होने से कफ की वृद्धि करने वाले होते हैं। २. संयोगविरुद्ध, जैसे—गुड़ से मकोय, गुड़ या मधु से मूली का प्रयोग। ३. संस्कार विरुद्ध जैसे—एरण्ड की लकड़ी के अग्नि से या एरण्ड तैल से बने हुए गौरैया, मोर, लवा, तित्तिर का मांस, या दशरात्रि तक कांसे के पात्र में रखे हुए घृत का सेवन। ४. देशविरुद्ध जैसे—अनूप देश में स्निग्ध, शीत, औषध या अन्न का प्रयोग। ४. कालविरुद्ध जैसे—शीतकाल में शीत और रूक्ष वस्तुओं का सेवन या रात्रि में सत्तू का सेवन ६. मात्रा विरुद्ध जैसे—सममात्रा में मधु और जल, मधु और घृत का प्रयोग। यहाँ मात्रादि कहा गया है, उससे शेष प्रकृति, सात्म्य, सत्त्व आदि का ग्रहण किया जाता है। कुछ द्रव्य स्वभाव से ही विरुद्ध होते हैं जैसे शमीधान्यों में उड़द, शाकों में सर्षप शाक, दुग्धों में भेड़ का दूध आदि।

**तत्र यान्याहारमधिकृत्य भूयिष्ठमुपयुज्यन्ते तेषामेकदेशं वैरोधिकमधिकृत्योपदे-**

१. 'एवं वादिनम्' इति पा.।

२. 'विरोधश्च विरुद्धगुणत्वे सत्यपि क्वचिदेव द्रव्यप्रभावात् स्यात्, तेन षड्रसाहारोपयोगे मधुराम्लयोर्विरुद्धशीतोष्णवीर्ययोर्विरोधो न भावनीयः' चक्रः।

**यथा:—न मत्स्यान् पयसा सहाभ्यवहरेत्, उभयं ह्येतन्मधुरं मधुरविपाकं महाभिष्यन्दि[1] शीतोष्णत्वाद्विरुद्धवीर्यं विरुद्धवीर्यत्वाच्छोणितप्रदूषणाय महाभिष्यन्दित्वान्मार्गोपरोधाय च॥**

उदाहरण — इन द्रव्यों में जिनका आहार में अधिक रूप से प्रयोग होता है, उन द्रव्यों के एक देश को लेकर उपदेश करेंगे। दूध के साथ मछलियों को नहीं खाना चाहिए, क्योंकि ये दोनों मधुर रस, मधुर विपाक, और महा अभिष्यन्दी है। दोनों क्रमशः शीत और उष्ण वीर्य होने से विरुद्ध वीर्य हैं। विरुद्ध वीर्य होने से रक्त को दूषित करने वाले होते हैं, और महा अभिष्यन्दी होने के कारण दोष धातु और मल के स्रोतों के मार्ग को अवरुद्ध करने वाले होते हैं॥ ८२॥

**तन्निशम्यात्रेयवचनमनु भद्रकाप्योऽग्निवेशमुवाच—सर्वानेव मत्स्यान् पयसा सहाभ्यवहरेदन्यत्रैकस्माच्चिलिचिमात्; स पुनः शकली लोहितनयनः सर्वतो लोहितराजी रोहिताकारः प्रायो भूमौ चरति, तं चेत् पयसा सहाभ्यवहरेन्निःसंशयं शोणितजानां विबन्धजानां[2] च व्याधीनामन्यतममथवा मरणं प्राप्नुयादिति॥ ८३॥**

चिलचिम मछली विषयक भद्रकाप्य का विचार — इसके बाद आत्रेय के वचनों को सुनकर भद्रकाप्य ऋषि ने अग्निवेश से कहा कि सभी मछलियों को दूध के साथ खाना चाहिए, किन्तु एक चिलिचिम नामक मछली को छोड़कर। वह चिलिचिम नामक मछली शकली अर्थात् बड़े-बड़े चोइयाँ वाली होती है, नेत्र रक्त और सारे शरीर में लाल रंग की रेखाएँ रहती हैं। रोहू मछली के समान उसका आकार होता है और वह प्रायः भूमि पर चलने वाली होती है। उस मछली को यदि दूध से खाया जाय तो वह निश्चित रूप से रक्तज रोग और मल-मूत्रादि मार्गों को अवरुद्ध कर विबन्ध जन्य व्याधियों में किसी एक व्याधि को अथवा मृत्यु को प्राप्त कराती है॥ ८३॥

**नेति भगवानात्रेयः। सर्वानेव मत्स्यान्न पयसा सहाभ्यवहरेद्विशेषतस्तु चिलिचिमं, स हि महाभिष्यन्दित्वात् स्थूललक्षणतरानेतान्[3] व्याधीनुपजनयत्यामविषमुदीरयति च।**

इस प्रकार भद्रकाप्य के वचनों को सुनकर भगवान् आत्रेय का उत्तर — तुम ठीक नहीं कह रहे हो। सामान्यतः सभी मछलियों को दूध के साथ सेवन नहीं करना चाहिए, विशेष कर चिलिचिम नामक मछली को, क्योंकि वह चिलचिम महाअभिष्यन्दी होने के कारण अधिक स्पष्ट लक्षण वाले रक्त दुष्टि जन्य और विबन्ध जन्य रोग को उत्पन्न करती है और आम विष को भी उत्पन्न करती है॥

**ग्राम्यानूपौदकपिशितानि च मधुतिलगुडपयोमाषमूलकबिसैर्[4]विरूढधान्यैर्वा नैकध्यमद्यात्, तन्मूलं हि बाधिर्यान्ध्यवेपथुजाड्यकलमूकता[5]मैण्मिण्यमथवा मरणमाप्नोति।**

और उदाहरण — ग्राम्यमांस, आनूपमांस और जलीय मांस को मधु, तिल, गुड़, दूध, उड़द, मूली, कमलडंडी और अंकुरित धान्यों के साथ न खाय, क्योंकि इस प्रकार के संयोग विरुद्ध द्रव्यों के सेवन से बाधिर्य, अन्धापन, शरीर में कम्प, जड़ता, अस्पष्ट बोलना, मिनमिनापन (नाक के सहारे अधिक शब्दों का उच्चारण करना) अथवा मृत्यु को प्राप्त होता है॥

**न पौष्करं रोहिणीकं शाकं कपोतान् वा सर्षपतैलभ्रष्टान्मधुपयोभ्यां सहाभ्यवहरेत्, तन्मूलं हि शोणिताभिष्यन्दधमनीप्रवि(ति)चयापस्मारशङ्खकगलगण्डरोहिणीनामन्यतमं प्राप्नोत्यथवा मरणमिति।**

और भी — सरसों के तेल में भुने हुए पौष्कर (कमल का मूल या पोहकर मूल) और रोहिणी (गम्भार या नाड़ी शाक) एवं कपोत मांस को मधु और दुग्ध के साथ नहीं खाना चाहिए। इनको

---

१. 'मधुरविपाकान्महाभिष्यन्दि' इति पा.। २. 'विरुद्धजानाम्' ग.।
३. 'स्थूललक्षणभवानेतान्' ग.। ४. 'मारिषै' ग.। ५. 'वैकल्यमूकता' इति पा.।

एक साथ खाने से रक्त में अभिष्यन्द, धमनी प्रविचय अर्थात् धमनियों का विस्तृत होना अपस्मार, शंखक, गलगण्ड, रोहिणी इन रोगों में एक रोग को अथवा वह व्यक्ति मृत्यु को प्राप्त करता है।

**न मूलकलशुनकृष्णगन्धार्जकसुमुखसुरसादीनि भक्षयित्वा पयः सेव्यं, कुष्ठाबाधभयात्।**

और भी — मूली, लशुन, सहिजन, अर्जक, सुमुख, सुरमा आदि (ये तीनों तुलसी के भेद हैं) को खाकर दूध नहीं पीना चाहिए, क्योंकि इसके सेवन से कुष्ठ होने का भय रहता है।

**न जातुकशाकं न च निकुचं पक्कं मधुपयोभ्यां सहोपयोज्यम्, एतद्धि मरणायाथवा बलवर्णतेजोवीर्योपरोधायालघुव्याधये षाण्ढ्याय चेति।**

और भी — मधु और दूध के साथ जातुशाक ( नाडीशाक या वंशपत्री शाक ) और पके हुये बड़हर को नहीं खाना चाहिये; क्योंकि इनके खाने से मृत्यु का भय रहता है अथवा बल, रूप, कान्ति एवं वीर्य को नष्ट करने वाला होता है या बहुत बड़ी व्याधि होती है या खाने वाला व्यक्ति नपुंसक हो जाता है।

**तदेव निकुचं पक्कं न माषसूपगुडसर्पिर्भिः सहोपयोज्यं, वैरोधिकत्वात्;**

और भी — उसी पके हुये बड़हल को उड़द की दाल, गुड़ और घृत के साथ नहीं खाना चाहिए, क्योंकि ये धातुओं के विरोधी होते हैं।

**विमर्श**—सुश्रुत ने दूध, दही और उड़द के दाल से पके हुये बड़हल का खाना निषेध किया है। दूध बड़हल के साथ या खाने के पहले या खाने के पश्चात् सभी अवस्था में हानिकर बतलाया है, यथा—'लकुचफलं पयसा दध्ना माषसूपेन वा प्राक् पयसः पयसोऽन्ते वा।' ( सु. सू. अ. २० )

**तथाऽऽम्राम्रातकमातुलुङ्गनिकुचकरमर्दमोचदन्तशठबदरकोशाम्रभव्यजाम्बवकपित्थतिन्तिडीकपारावताक्षोडपनसनारिकेरदाडिमामलकान्येवंप्रकाराणि चान्यानि द्रव्याणि सर्वं चाम्लं द्रवमद्रवं च पयसा सह विरुद्धम्। तथा कङ्गुवनकमकुष्ठककुलत्थमाषनिष्पावाः पयसा सह विरुद्धाः।**

और भी — दूध के साथ आम, आमड़ा, बिजौरा नीबू, बड़हल, करौंदा, मोच ( केला ) दन्तशठ ( गागला नीबू ) वदर ( बड़ी बेर ) कोशाम्र ( छोटा आम, लेटि आम ) भव्य ( कमरख ) जामुन, कैंथ, इमली, पारावत अखरोट, कटहल, नारियल, खट्टा अनार, अवलाँ इसी प्रकार के और अन्य पदार्थ, सभी अम्ल द्रव्य वह द्रवरूप हों या सूखे रूप हों तो ये विरूद्ध होते हैं और कंगुनी ( टांगुन ) वनक ( वन कोदों ) मकुष्ठ ( मोठ ) कुलथी, उड़द और सेम को भी दूध के साथ लेने पर विरुद्ध होना है।

**पद्मोत्तरिकाशाकं शार्करो मैरेयो मधु च सहोपयुक्तं विरुद्धं वातं चातिकोपयति। हारिद्रकः सर्षपतैलभृष्टो विरुद्धः पित्तं चातिकोपयति। पायसो मन्थानुपानो विरुद्धः श्लेष्माणं चातिकोपयति। उपोदिका तिलकल्कसिद्धा हेतुरतीसारस्य। बलाका वारुण्या सह कुल्माषैरपि विरुद्धा, सैव शूकरवसापरिभृष्टा सद्यो व्यापादयति। मयूरमांसमेरण्डसीसका[1]वसक्तमेरण्डाग्निप्लुष्टमेरण्डतैलयुक्तं स[द्य]ो व्यापादयति। हारिद्रकमांसं हारिद्रसीसकावसक्तं हारिद्राग्निप्लुष्टं सद्यो व्यापादयति, तदेव भस्मपांशुपरिध्वस्तं सक्षौद्रं सद्यो मरणाय। मत्स्यनिस्तालनसिद्धाः पिप्पल्यस्तथा काकमाची मधु च मरणाय।**

संयोग विरुद्ध द्रव्यों के उदाहरण — ( १ ) पद्मोत्तरिका ( कुसुम्भ, बर्रे का शाक ) चीनी से

१. 'सीसको हि भटित्रकरणकाष्ठमुच्यते' चक्रः।

बनाया हुआ मदिरा, मैरेय और मधु एक साथ खाने से विरूद्ध होता है और अधिक रूप से वात को कुपित करता है।

(२) हारिल पक्षी का मांस सरसों के तेल में भुन कर खाने से विरुद्ध होता है और पित्त को अधिक बढ़ाता है ( यह संस्कार विरुद्ध होता है )।

(३) खीर खाने के बाद सत्तू को जल में घोल कर पीने से विरूद्ध होता है और कफ को अधिक कुपित करता है।

(४) तिल के कल्क में पकाया हुआ पोई का शाक विरूद्ध होता है और इसके सेवन से अतिसार ( दस्त ) रोग होता है। ( यह भी संस्कार विरूद्ध का उदाहरण है )

(५) बकुले का मांस मदिरा के साथ या कुल्माष ( मटर की घुघनी ) के साथ विरूद्ध होता है। उसी बकुले के मांस को सूअर की चर्बी में भुन कर खाने से सद्यः मारक होता है।

(६) मयूर के मांस को रेड़ की लकड़ी में लेकर रेड़ की लकड़ी की आग में पकाकर उसमें रेड़ का तेल मिलाकर खाया जाय तो जल्दी ही मारने वाला होता है।

(७) हारिल पक्षी के मांस को हल्दी के लकड़ी में पिरोकर, हल्दी के आग में पका कर सेवन करने से सद्यः मारक होता है। वही हारिल पक्षी का मांस राख या धुली में गिर गया हो अर्थात् पक जाने के बाद धुल या राख से ओत-प्रोत हो गया हो और उसे मधु के साथ सेवन किया जाय तो सद्यः मारक होता है।

(८) जिस तैल में मछली बनायी गयी हो उसी तैल में पिप्पली और मकोय को सिद्ध कर खाया जाय तो वह सद्यः मारक होता है।

**विमर्श**—इन उपर्युक्त पंक्तियों में संयोग विरुद्ध तथा संस्कार विरुद्ध द्रव्यों का वर्णन किया गया है।

**❀ मधु चोष्णमुष्णार्तस्य च मधु मरणाय। मधुसर्पिषी समधृते, मधु वारि चान्तरिक्षं समधृतं, मधुपुष्करबीजं, मधु पीत्वोष्णोदकं, भल्लातकोष्णोदकं, तक्रसिद्धः कम्पिल्लकः, पर्युषिता काकमाची, अङ्गारशूल्यो भासश्चेति विरुद्धानि। इत्येतद्यथाप्रश्नमभिनिर्दिष्टं भवतीति॥ ८४॥**

और भी — गरम किया हुआ मधु मारक होता है और गर्मी से पीड़ित मनुष्य जब मधु का सेवन करता है तो वह उसके मृत्यु का कारण होता है। मधु और घी समान मात्रा में, मधु और आकाश का जल समान मात्रा में, मधु और कमलगट्टा समान मात्रा में, मधु पीकर गर्म जल पीना, भिलावा और गरम जल एक साथ लेना, मट्ठा में पकाया हुआ कबीला, बासी मकोय, लोहे के किल में गोंदकर, अंगार के ऊपर पकाया हुआ भास नामक पक्षी का मांस हानिकर होता है। इस तरह से आत्रेय ने कहा कि विरुद्ध आहार-विहारों के विषय में जिस प्रकार तुमने प्रश्न किया उन सबका निर्देश कर दिया गया है॥ ८४॥

**विमर्श**—मधु स्वभावतः शीत होता है यदि उसका किसी प्रकार के उष्ण द्रव्यों से संयोग हो जाता है तो वह वीर्य विरुद्ध हो जाता है। यह बात सुश्रुत ने भी बतलाया है, यथा—'उष्णैर्विरुध्यते सर्वं विषान्वयतया मधु। उष्णार्तमुष्णैरुष्णैर्वा तन्निहन्ति यथा विषम्॥' ( सु. सू. अ. ४५ ) सन्निपात ज्वर में मधु का देना सर्वथा वर्जित किया गया है क्योंकि वह शीतल होता है और सन्निपातज ज्वर में उष्ण क्रिया लाभकारी होती है यदि उष्ण द्रव्यों के साथ मधु का संयोग किया जाय तो वह अवश्य ही हानिकारी होगा इसीलिये बतलाया है यथा—'सर्वेषु सन्निपातेषु न क्षौद्रं समुपाचरेत्। शीतोपचारि क्षौद्रं स्याच्छीतं चात्र निषिध्यते॥' ( भा. प्र. ज्वर. चि. )

**भवन्ति चात्र श्लोकाः—**

*** यत् किञ्चिद्दोषमास्राव्य न निर्हरति कायतः । आहारजातं तत् सर्वमहितायोपपद्यते ॥**

## ( १० ) वैरोधिक-आहार के घटक

## ( Factors Responsible for Dietetic Incompatibilities )

वैरोधिक आहार की परिभाषा — जो कोई आहार द्रव्य या औषधि दोषों को अपने स्थान से उभार दे पर उसे शरीर से बाहर न निकाले, वे सभी आहार द्रव्य अहितकर होते हैं ॥ ८५ ॥

*** यच्चापि देशकालाग्निमात्रासात्म्यानिलादिभिः । संस्कारतो वीर्यतश्च कोष्ठावस्थाक्रमैरपि ॥**
**परिहारोपचाराभ्यां पाकात् संयोगतोऽपि च । विरुद्धं तच्च न हितं हृत्संपद्विधिभिश्च यत् ॥**

वैरोधिक आहार के घटक — जो १. देश, २. काल, ३. अग्नि, ४. मात्रा, ५. सात्म्य, ६. वायु आदि दोष, ७. संस्कार, ८. वीर्य, ९. कोष्ठ, १०. अवस्था, ११. क्रम, १२. परिहार, १३. उपचार, १४. पाक, १५. संयोग विरुद्ध, १६. हृदय विरुद्ध, १७. संपत् विरुद्ध और १८. विधि विरुद्ध होते हैं वह भी हितकर नहीं होते हैं ॥ ८६-८७ ॥

**विमर्श**—यह दोनों श्लोक कुछ चरक के पुस्तकों में नहीं पाये जाते है और आगे बतलाये हुये इन अठ्ठारह प्रकार के विरुद्धों का उदाहरण भी नहीं पाया जाता है। पर **चक्रपाणि** ने इन श्लोकों को मूलग्रन्थ का पाठ माना है, पर गंगाधर और योगीन्द्र नाथ सेन ने इन श्लोकों को मूल में सम्मिलित नहीं किया है।

**विरुद्धं देशतस्तावद्रूक्षतीक्ष्णादि धन्वनि । आनूपे स्निग्धशीतादि भेषजं यन्निषेव्यते ॥८८॥**

( १ ) देश विरुद्ध — धन्वन देश अर्थात् जंगली देश या मरुभूमि में रूक्ष और तीक्ष्ण आदि द्रव्यों का सेवन करना, आनूपदेश में स्निग्ध और शीतल गुण युक्त औषधों का सेवन देश के विरुद्ध बतलाया जाता है ॥ ८८ ॥

**कालतोऽपि विरुद्धं यच्छीतरूक्षादिसेवनम् । शीते काले, तथोष्णे च कटुकोष्णादिसेवनम् ॥**

( २ ) काल विरुद्ध — जाड़े के दिनों में शीतल, रूक्ष आदि आहार एवं औषध द्रव्यों का सेवन करना, गर्मी के दिनों में कटु और उष्ण आदि आहार एवं औषध द्रव्यों का सेवन करना काल के विरुद्ध होता है ॥ ८९ ॥

**विरुद्धमनले तद्वदन्नपानं चतुर्विधे । मधुसर्पिः समधृतं मात्रया तद्विरुध्यते ॥ ९० ॥**

( ३ ) अग्नि विरुद्ध — चार प्रकार के जठराग्नि के रहते हुए उसके अनुसार आहार न मिले तो उसे अग्नि विरुद्ध कहा जाता है।

( ४ ) मात्रा विरुद्ध — मधु और घी सम भाग में मिलाकर खाया जाय तो वह मात्रा विरुद्ध होता है ॥ ९० ॥

**कटुकोष्णादिसात्म्यस्य स्वादुशीतादिसेवनम् । यत्तत् सात्म्यविरुद्धं तु—**

( ५ ) सात्म्य विरुद्ध — जिस पुरुष को कटुरस और उष्ण वीर्य आहार, प्रकृति के अनुकूल हो गया है ऐसे व्यक्ति के लिए मधुर रस और शीत वीर्य का आहार सात्म्य विरुद्ध होता है।

**—विरुद्धं त्वनिलादिभिः ॥ ९१ ॥**

**या समानगुणाभ्यासविरुद्धान्नौषधक्रिया ।**

( ६ ) दोष विरुद्ध — वात, पित्त, कफ इन दोषों के समान गुण वाले और अभ्यास-विरुद्ध

१. 'यत्किंचिद्दोषमुत्क्लेश्य' इति पा०।

आहार-औषध और कर्म का सर्वदा अभ्यास अर्थात् सेवन करना वातादि-दोष के विरुद्ध कहा जाता है ॥ ९१ ॥

**संस्कारतो विरुद्धं तद्यद्भोज्यं विषवद्भवेत् ॥ ९२ ॥**
**एरण्डसीसकासक्तं शिखिमांसं यथैव हि ।**

**( ७ )** संस्कार विरुद्ध — जैसे रेड़ की लकड़ी में छेद कर भुना हुआ मोर का मांस विष के समान हो जाता है वैसे ही जो आहार द्रव्य संस्कार से विष के समान हो जाते हैं वे आहार द्रव्य संस्कार-विरुद्ध होते हैं ॥ ९२ ॥

**विरुद्धं वीर्यतो ज्ञेयं वीर्यतः शीतलात्मकम् ॥ ९३ ॥**
**तत् संयोज्योष्णवीर्येण द्रव्येण सह सेव्यते ।**

**( ८ )** वीर्य विरुद्ध — वीर्य में शीतल द्रव्यों को उष्ण वीर्य वाले द्रव्यों के साथ मिलाकर जो लिया जाता है उसे वीर्य विरुद्ध समझना चाहिए ॥ ९३ ॥

**क्रूरकोष्ठस्य चात्यल्पं मन्दवीर्यमभेदनम् ॥ ९४ ॥**
**मृदुकोष्ठस्य गुरु च भेदनीयं तथा बहु । एतत् कोष्ठविरुद्धं तु—**

**( ९ )** कोष्ठ विरुद्ध — जिस पुरुष का कोष्ठ क्रूर होता है उसके लिये मात्रा में बहुत कम, मन्द वीर्य और मल को नहीं लाने वाला, जिसका मृदुकोष्ठ है ऐसे व्यक्ति को मात्रा-गुरु या द्रव्य-गुरु और जो मल लाने वाला है ऐसे अन्न को अधिक मात्रा में देना कोष्ठ विरुद्ध कहा जाता है ॥

**—विरुद्धं स्यादवस्थया ॥ ९५ ॥**
**श्रमव्यवायव्यायामसक्तस्यानिलकोपनम् । निद्रालसस्यालसस्य भोजनं श्लेष्मकोपनम् ॥**

**( १० )** अवस्था विरुद्ध — परिश्रम, मैथुन, व्यायाम इन कार्यों में लगे हुए व्यक्तियों द्वारा वातवर्धक आहार का सेवन करना या जो व्यक्ति अधिक सोते हैं या आलसी हैं ऐसे व्यक्ति को कफवर्धक आहार देना अवस्था विरुद्ध कहा जाता है ॥ ९५-९६ ॥

**यच्चानुत्सृज्य विण्मूत्रं भुङ्क्ते यश्चाबुभुक्षितः । तच्च क्रमविरुद्धं स्याद्यच्चातिक्षुद्वशानुगः ॥ ९७ ॥**

**( ११ )** क्रम विरुद्ध — जो व्यक्ति मलमूत्र का बिना त्याग किये हुये और बिना भूख लगे अथवा अधिक भूख मालूम होने पर भोजन करना है उसे क्रम-विरुद्ध कहते है ॥ ९७ ॥

**विमर्श**—भोजन करने का क्रम सुश्रुत ने इस प्रकार बताया है, यथा—'विसृष्टे विण्मूत्रे विशदकरणे देहे च सुलघौ, विशुद्धे चोद्गारे हृदि सुविमले वाते च सरति ॥ तथान्नश्रद्धायां क्लमपरिगमे कुक्षौ च शिथिले, प्रदेयस्त्वाहारो भवति भिषजां कालः स तु मतः ॥' ( सु. उ. अ. ६४ )

**परिहारविरुद्धं तु वराहादीन्निषेव्य यत् । सेवेतोष्णं घृतादींश्च पीत्वा शीतं निषेवते ॥ ९८ ॥**

**( १२ )** परिहार विरुद्ध — जो व्यक्ति सूअर आदि के मांस को खाकर उष्ण वस्तुओं का सेवन करता है तो उसे परिहार विरुद्ध कहा जाता है।

**( १३ )** उपचार विरुद्ध — जो व्यक्ति घृत आदि स्नेहों को पीकर शीतल आहार-औषध और जल को पीता है तो वह उपचार विरुद्ध कहा जाता है ॥ ९८ ॥

**विरुद्धं पाकतश्चापि दुष्टदुर्दारुसाधितम् । अपक्वतण्डुलात्यर्थपक्वदग्धं च यद्भवेत् ।**

**( १४ )** पाक विरुद्ध — दूषित एवं अनुचित लकड़ी से आहार को पकाना या चावलों को बिना पूर्ण पकाये ( अधकच्चा ) या अधिक पका हुआ या जला हुआ अन्न का सेवन पाक विरुद्ध होता है।

**संयोगतो विरुद्धं तद्यथाऽम्लं पयसा सह ॥ ९९ ॥**
**अमनोरुचितं यच्च हृद्विरुद्धं तदुच्यते ।**

**( १५ )** संयोग विरुद्ध — जो अम्ल रस को दूध के साथ सेवन करते हैं उसे संयोग विरुद्ध कहते हैं।

**( १६ )** हृदय विरुद्ध — जो आहार अपने मनोनुकूल न हो उसका सेवन करना हृदय विरुद्ध कहा जाता है ॥ ९९ ॥

**विमर्श**—आहार के पचने में मन का बहुत बड़ा सम्बन्ध होता है। शरीर एवं अग्नि में कोई भी विकृति न हो, फिर भी आहार मन के अनकुल न हो तो उसका पाक ठीक नहीं होता है। बतलाया भी है, यथा—'ईर्ष्याभयक्रोधपरिप्लुतेन लुब्धेन रुग्दैन्यनिपीडितेन। विद्वेषयुक्तेन च सेव्यमानमन्नं न सम्यक् परिपाकमेति ॥' ( माध. नि. अग्निमाद्य )

**संपद्विरुद्धं तद्विद्यादसंजातरसं तु यत् ॥ १०० ॥**
**अतिक्रान्तरसं वाऽपि विपन्नरसमेव वा।**

**( १७ )** संपत् विरुद्ध — जिस आहार या औषधि द्रव्य में उचित रूप में रस उत्पन्न न हुये हैं, अथवा जो अतिक्रान्त रस हो, अथवा जिसका रस प्रारम्भिक अवस्था में ही विकृत हो गया हो, उसका सेवन करना संपत् विरुद्ध माना जाता है ॥ १०० ॥

**ज्ञेयं विधिविरुद्धं तु भुज्यते निभृते न यत्। तदेवंविधमन्नं स्याद्विरुद्धमुपयोजितम् ॥१०१॥**

**( १८ )** विधि विरुद्ध — एकान्त में जो भोजन नहीं किया जाता है उसे विधि विरुद्ध समझना चाहिए। इस प्रकार इन उपर्युक्त १८ प्रकार के नियमों के अनुसार खाया गया अन्न विरुद्ध कहा जाता है। और इनका सेवन शरीर के लिये अहितकर होता है ॥ १०१ ॥

**विमर्श**—आहार विधि का वर्णन विमान स्थान के दूसरे अध्याय में किया गया है जैसे प्रकृति करण, संयोग राशि, देश, काल आदि और आहार-विधि-विधान उष्ण, स्निग्ध आदि उन नियमों के अनुसार भोजन न करना विधि विरुद्ध है।

**षाण्ढ्यान्ध्यवीसर्पदकोदराणां विस्फोटकोन्मादभगन्दराणाम्।**
**मूर्च्छामदाध्मानगलग्रहाणां[1] पाण्ड्वामयस्यामविषस्य चैव ॥ १०२ ॥**
**किलासकुष्ठग्रहणीगदानां शोथाम्लपित्त[2]ज्वरपीनसानाम्।**
**संतानदोषस्य[3] तथैव मृत्योर्विरुद्धमन्नं प्रवदन्ति हेतुम् ॥ १०३ ॥**

सामान्यतः विरुद्ध अन्न के खाने से उत्पन्न होनेवाले रोग — नपुंसकता, अन्धापन, विसर्प, जलोदर, विस्फोट, पागलपन, भगन्दर, मूर्च्छा, मद, आध्मान ( पेट का फूलना ) गलग्रह, पाण्डु रोग, आमविष ( अर्थात् विसूचिका, अलसक, विलंबिका ) किलास ( श्वेतकुष्ठ ) कुष्ठ रोग, ग्रहणी रोग, शोथ, अम्लपित्त, ज्वर, पीनस और सन्तानों में दोष, इन रोगों के होने में विरुद्ध अन्न का सेवन कारण होता है और विरुद्ध अन्न का सेवन मृत्यु का भी कारण होता है ॥ १०२–१०३ ॥

**विमर्श**—विरुद्ध अन्न के सेवन से कुछ और अधिक रोगों की उत्पत्ति वृद्ध वाग्भट्ट ने माना है—'विस्फोटशोकमदविद्रधिगुल्मयक्ष्मतेजोबलस्मृतिमतीन्द्रियचित्तनाशान्। कुर्याद्विरुद्धमशनं ज्वरमम्लपित्तमष्टौ गदांश्च महतो विषवच्च मृत्युम् ॥' ( अ. स. सू. अ. ९ )। आठ महारोग कौन हैं इस विषय में सुश्रुत ने बताया हैं यथा—'वातव्याधिः प्रमेहश्च कुष्ठमर्शो भगन्दरः। अश्मरी मूढगर्भश्च तथैवोदरमष्टमम् ॥ अष्टावेते प्रकृत्यैव दुश्चिकित्स्या महागदाः। ( सु. सू. अ. ३३ )

**ॐ एषां खल्वपरेषां च वैरोधिकनिमित्तानां व्याधिनामिमे भावाः प्रतिकारा[4] भवन्ति।**

---

१. 'गलामयानाम्' इति पा.। २. 'शोफास्रपित्त' इति पा.।
३. 'संतानदोषो मृतवत्सत्वादिः' चक्रः। ४. 'प्रतीघातकरा भवन्ति' ग.।

**तद्यथा—वमनं विरेचनं च, तद्विरोधिनां[1] च द्रव्याणां संशमनार्थमुपयोगः, तथाविधैश्च द्रव्यैः पूर्वमभिसंस्कारः[2] शरीरस्येति ॥ १०४ ॥**

विरुद्ध आहार जन्य रोगों की चिकित्सा — ऊपर बतलाये गये रोगों में और इनसे अतिरिक्त विरुद्ध-भोजन से उत्पन्न होनेवाले रोगों के प्रतिकार अर्थात् नाश करनेवाले ये भाव होते हैं। जैसे वमन और विरेचन तथा विरोधी अन्न सेवन करने पर उससे उत्पन्न उपद्रवों की शान्ति के लिये उस विरुद्ध आहार के विपरीत द्रव्यों का सेवन लाभकारी होता है। अथवा प्रथम ही विरुद्ध आहार के समान द्रव्यों से शरीर का संस्कार करना हितकारी होता है ॥ १०४ ॥

**विमर्श**—वमन और विरेचन के द्वारा विरुद्ध अन्न का प्रभाव नष्ट हो जाता है। विरुद्ध अन्न विष के समान होता है जब तक वह आमाशय में रहता है तब तक वमन कराने से लाभ होता है। जब पक्वाशय में चला जाता है तब विरेचन से लाभ होता है। जब वह कालान्तर में अनेक रोग उत्पन्न करता है तो ऐसी दशा में उस विरुद्ध आहार के प्रभाव को नष्ट करनेवाले उसके विपरीत गुणवाले द्रव्यों का सेवन करने से उन रोगों की शान्ति हो जाती है।

**भवतश्चात्र—**

*** विरुद्धाशनजान् रोगान् प्रतिहन्ति विरेचनम्। वमनं शमनं चैव पूर्वं वा हितसेवनम् ॥**
**सात्म्यतोऽल्पतया वाऽपि दीप्ताग्नेस्तरुणस्य च। स्निग्धव्यायामबलिनां विरुद्धं वितथं भवेत् ॥**

विरुद्ध भोजन करने से उत्पन्न होनेवाले रोगों को विरेचन, वमन और संशमन नष्ट कर देता है और यदि पूर्व से ही हितकर आहार का सेवन किया जाता है तो विरुद्ध आहार सेवन से रोग उत्पन्न ही नहीं होते हैं। विरुद्ध अन्न लगातार सेवन करने से वह प्रकृति के अनुकूल हो गया हो, उसकी मात्रा अल्प हो, पुरुष की अग्नि तेज हो और वह जवान हो, सदा घी खाता हो, कसरत करता हो और बलिष्ट हो, ऐसे पुरुषों द्वारा खाया हुआ विरुद्ध अन्न व्यर्थ हो जाता है ॥

**तत्र श्लोकाः—**

**मतिरासीन्महर्षीणां या या रसविनिश्चये। द्रव्याणि गुणकर्मभ्यां द्रव्यसंख्या रसाश्रया ॥**
**कारणं रससंख्याया रसानुरसलक्षणम्। परादीनां गुणानां च लक्षणानि पृथक्-पृथक् ॥१०८॥**
**पञ्चात्मकानां षट्त्वं च रसानां येन हेतुना। ऊर्ध्वानुलोमभाजश्च यद्गुणातिशयाद्रसाः ॥**
**षण्णां रसानां षट्त्वे च सविभक्ता विभक्तयः। उद्देशश्चापवादश्च द्रव्याणां गुणकर्मणि ॥**
**प्रवरावरमध्यत्वं रसानां गौरवादिषु। पाकप्रभावयोर्लिङ्गं वीर्यसंख्याविनिश्चयः ॥ १११ ॥**
**षण्णामास्वाद्यमानानां रसानां यत् स्वलक्षणम्। यद्यद्विरुध्यते यस्माद्येन यत्कारि चैव यत् ॥**
**वैरोधिकनिमित्तानां व्याधीनामौषधं च यत्। आत्रेयभद्रकाप्यीये तत् सर्वमवदन्मुनिः ॥**

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थानेऽन्नपानचतुष्के
आत्रेयभद्रकाप्यीयो नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २६ ॥

अध्याय गत विषयों का उपसंहार — रसों के निश्चय में महर्षियों के जो-जो मत हैं। द्रव्य, गुण, कर्म, द्रव्य की संख्या, रस के आश्रयभूत द्रव्य, इनके संख्या का कारण, रस और अनुरस के लक्षण,

१. 'तद्विरोधिनामिति पाण्ड्वादिहराणां; तथाविधैरिति विरुद्धाहारजन्यव्याधिविरुद्धैः।' चक्रः।

२. 'अभिसंस्कार इति सततभ्यासेन शरीरभावानाम्' चक्रः। 'शुद्धिरत्रैष्टा शमो वा तद्विरोधिभिः। द्रव्यैस्तैरेव वा पूर्वं शरीरस्याभिसंस्कृतिः;' इति वाग्भटः।

परदि गुणों का अलग-अलग लक्षण, रसों के पंचमहाभूत से उत्पन्न होने पर भी जिस कारण से वे रस ६ हो जाते है, जिन गुणों के कारण रस उर्ध्वगामी तथा अधोगामी होते है, ६ रसों के गुण और कर्म द्वारा विभाग और एक-एक रस के अधिक सेवन से अलग-अलग दोषों का विभाग, द्रव्यों के गुण, कर्म बतलाने के लिये उनका उद्देश्य अर्थात् सामान्य नियम और अपवाद, रसों की गुरुता, लघुता, आदि में श्रेष्ठता, मध्यता और न्यूनता, विपाक और प्रभाव का लक्षण, वीर्य और इनकी संख्या का निर्णय, रसों का स्वाद लेते समय जो अलग-अलग रसों के लक्षण होते हैं, जो द्रव्य जिस कारण से जिस-जिस द्रव्यों के साथ विरोधी होते हैं, विरुद्ध द्रव्यों के सेवन से जो रोग पैदा होते हैं उनकी चिकित्सा, यह सब बात आत्रेय मुनि ने इस आत्रेय भद्र काप्यीय अध्याय में स्पष्ट कह दिया है ॥ १०७-११३ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में अन्नपानचतुष्क-विषयक आत्रेयभद्रकाप्यीय नामक छब्बीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २६ ॥

## अथ सप्तविंशोऽध्यायः

**अथातोऽन्नपानविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब अन्न-पान विधि नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय में अन्न और पान की विधियों (गुण-कर्म चक्र०) का अलग-अलग वर्णन किया गया है। जिसको देखकर यह निश्चय किया जाता है कि अमुक द्रव्य का यह गुण है, ऐसा कर्म है, अतः यह द्रव्य इस व्यक्ति के लिये हितकर, और इस व्यक्ति के लिये अहितकर होगा। यद्यपि 'आह्रियते अन्ननलिकया इति आहारः' अर्थात् अन्ननली के द्वारा जो कुछ लिया जाता है उन सभी को 'आहार' कहा जाता है, फिर भी सामान्यतः अन्न को ही आहार कहा जाता है। पर यहाँ पर अन्न से ठोस द्रव्य ( Solids ) और पान से द्रव द्रव्य ( Liquids )का ग्रहण किया गया है। इन दोनों का अलग-अलग वर्णन इस अध्याय में किया जायगा। यह विमर्श **चक्रपाणि** सम्मत है।

*** इष्टवर्णगन्धरसस्पर्शं विधिविहितमन्नपानं प्राणिनां प्राणिसंज्ञकानां[1] प्राणमाचक्षते कुशलाः, प्रत्यक्षफलदर्शनात्; तदिन्धना ह्यन्तरग्नेः स्थितिः; तत् सत्त्वमूर्जयति, तच्छरीर-धातुव्यूहबलवर्णेन्द्रियप्रसादकरं यथोक्तमुपसेव्यमानं, विपरीतमहिताय संपद्यते ॥ ३ ॥**

## ( क ) अन्नपान-विषयक सामान्य प्रकरण

### ( General Consideration Regarding Diets )

अन्नपान की प्राण से तुलना — वर्ण, गन्ध, रस तथा स्पर्श जिस आहार का मनोनुकूल हो और जो आहार विधिपूर्वक बनाया भी गया हो, वह अन्नपान प्राणिसंज्ञक जीवधारियों का प्राण है, ऐसा कुशल लोग कहते है। क्योंकि अन्नपान का प्रत्यक्ष फल प्राणधारक होता है यह देखा जाता है। अन्न रूपी लकड़ी के रहने पर ही अन्तरग्नि की स्थिति रहती हैं। वह अन्नपान

१. 'प्राणिनामित्यनेनैव लब्धेऽपि प्राणिसंज्ञकानामिति वचनं स्थावरप्राणिप्रतिषेधार्थम्' चक्रः।

मन को वलप्रदान करता है, शरीर की सम्पूर्ण धातुओं के समुदाय, बल, वर्ण एवं इन्द्रियों में प्रसन्नता लाने वाला है इससे विपरीत रूप में किया गया अन्नपान अहितकर होता है। इसलिये हे अग्निवेश हित तथा अहित समझने के लिये अन्नपान की विधि का उपदेश कर रहा हूँ॥ ३॥

**तस्माद्धिताहितावबोधनार्थमन्नपानविधिमखिलेनोपदेक्ष्यामोऽग्निवेश! तत्[1] स्वभावादुदकं क्लेदयति, लवणं विष्यन्दयति, क्षारः पाचयति, मधु संदधाति[2], सर्पिः स्नेहयति, क्षीरं जीवयति, मांसं बृंहयति, रसः[3] प्रीणयति, सुरा जर्जरीकरोति[4], शीधुरवधमति[5], द्राक्षासवो दीपयति, फाणितमाचिनोति[6], दधि शोफं जनयति, पिण्याकशाकं ग्लपयति, प्रभूतान्तर्मलो माषसूपः, दृष्टिशुक्रघ्नः क्षारः, प्रायः पित्तलमम्लमन्यत्र दाडिमामलकात्, प्रायः श्लेष्मलं मधुरमन्यत्र मधुनः पुराणाच्च शालिषष्टिकयवगोधूमात्, प्रायस्तिक्तं वातलमवृष्यं चान्यत्र वेत्राग्रामृतापटोलपत्रात्, प्रायः कटुकं वातलमवृष्यं चान्यत्र पिप्पलीविश्वभेषजात्॥ ४॥**

हितकर तथा अहितकर आहार—(१) जल-स्वभाव से अन्न को क्लिन्न करता है, या शारीरिक धातुओं में क्लेद उत्पन्न करता है, (२) लवणरस-कफ आदि के संघात को पतला करता है, (३) क्षार-पाचन करता है, (४) मधु-टूटे हुये स्थान को जोड़ता है, (५) घृत—स्नेहन करता है, (६) दूध-जीवनीय होता है, (७) मांस-शरीर को मोटा करता है, (८) मांस-रस-तृप्ति उत्पन्न करता है, (९) मदिरा-मांसादि को शिथिल करती है, (१०) सीधु (मदिरा का भेद)-मांस तथा मेदा आदि धातुओं में लेखन क्रिया करता है, (११) द्राक्षासव-अग्नि को तेज करता है, (१२) फाणित (राब)-दोषों को एकत्र करता है, (१३) दधि-शोथ उत्पन्न करता है, (१४) पिण्याक (तिल की खली) शरीर में ग्लानि उत्पन्न करता है, (१५) उड़द की दाल-मल, मूत्र को अधिक पैदा करती है, (१६) क्षार-दृष्टि तथा शुक्र को नष्ट करता है, (१७) अम्ल-खट्टा अनार तथा आँवले को छोड़ कर प्रायः सभी अम्ल द्रव्य पित्त को उत्पन्न करते हैं, (१८) मधु, पुराने शाली (चावल), जौ, गेहूँ को छोड़ कर सभी मधुर द्रव्य कफ को बढ़ाने वाले होते हैं, (१९) वेत का अग्र भाग, गुडूची तथा परवर की पत्ती को छोड़ कर सभी तिक्त द्रव्य वातवर्धक और अवृष्य होते हैं, (२०) पीपल और सोंठ को छोड़ कर प्रायः सभी कटु द्रव्य वातवर्धक और अवृष्य होते हैं॥ ४॥

**परमतो वर्गसंग्रहेणाहारद्रव्याण्यनुव्याख्यास्यामः॥ ५॥**

अब इसके बाद वर्गों के संग्रहस्वरूप आहार द्रव्यों की व्याख्या कर रहा हूँ॥ ५॥

**शूकधान्यशमीधान्यमांसशाकफलाश्रयान्। वर्गान् हरितमद्याम्बुगोरसेक्षुविकारिकान्॥६॥
दश द्वौ चापरौ वर्गौ कृतान्नाहारयोगिनाम्। रसवीर्यविपाकैश्च प्रभावैश्च प्रचक्ष्महे॥ ७॥**

(१) शूक धान्य वर्ग, (२) शमीधान्य वर्ग, (३) मांसवर्ग, (४) शाक वर्ग, (५) फल वर्ग, (६) हरित वर्ग, (७) मद्य वर्ग, (८) जल वर्ग, (९) गोरस वर्ग, (१०) इक्षुविकार वर्ग, (११) कृतान्न वर्ग और (१२) आहारोपयोगी वर्ग। इन १२ वर्गों में आए हुए द्रव्यों के रस, वीर्य, विपाक और प्रभाव का उपदेश इस अध्याय में किया जायगा॥ ६-७॥

---

१. 'तदित्युदाहरणं, किंवा स स्वभावो यस्य स तत्स्वभावस्तस्मात् क्लेदनस्वभावादित्यर्थः' चक्रः।
२. 'संदधाति विश्लिष्टानि मांसादीनि संश्लेषयति' चक्रः। ३. 'रसो मांसरसः' चक्रः।
४. 'जर्जरीकरोति मांसादि शिथिलीकरोति' शिवदाससेनः।
५. 'अवधमति कृशीकरोति' शिवदाससेनः। ६. 'आचिनोति 'दोषान्' इति शेषः' चक्रः।

## ( ख ) अन्नपान-विषयक वर्ग संग्रह
## ( Classification of Diets )

**अथ शूकधान्यवर्गः—**

**रक्तशालिर्महाशालिः कलमः शकुनाहृतः। तूर्णको दीर्घशूकश्च गौरः पाण्डुकलाङ्गुलौ ॥ ८ ॥**
**सुगन्धको[1] लोहवालः सारिवाख्यः प्रमोदकः। पतङ्गस्तपनीयश्च ये चान्ये शालयः शुभाः ॥**
**शीता रसे विपाके च मधुराश्चाल्पमारुताः। बद्धाल्पवर्चसः स्निग्धा बृंहणाः शुक्रमूत्रलाः ॥**

### १. शूकधान्य वर्ग ( Class of Corns or Mono-Cotledons )

शूकधान्य वर्ग के सामान्य गुण — १. रक्तशालि ( जो छिलका सहित लाल धान होता है ), २. महाशालि, ३. कलम ( उत्खात, प्रतिरोपित—जो उखाड़ कर पुनः लगाया गया है ), ४. शकुनाहृत ( 'द्वीपान्तरात् समानीतो गरुडेन महात्मना। शकुनाहृतः स शालिः स्याद्गरुडापरनामकः।' यह धान्य विशेष उज्जैन में होता है इसे तक्कीधान कहते हैं )। ५. तूर्णक, ६. दीर्घशूक ( जिसके बड़े-बड़े शूक ( टूग ) होते हैं )। ७. गौरधान्य ( सफेद धान ), ८. पाण्डुवर्ण का धान्य, ९. लाङ्गुल, १०. सुगन्धिक ( बासमती ), ११ लोहवाल, १२. सारिवा, १३. प्रमोदक, १४. पतङ्ग, १५. तपनीय ( पीलाधान ) और जो अन्य श्रेष्ठ धान्य होते हैं ये सभी धान्य वीर्य में शीतल, रस और विपाक में मधुर होते हैं। ये अल्प वातवर्धक होते हैं, बँधे हुए अल्प मात्रा में मल को निकालते हैं। स्निग्ध, बृंहण, शुक्र और मूत्र को लाने वाले होते हैं ॥ ८-१० ॥

**विमर्श**—ये सभी धान्य भिन्न-भिन्न देशों में अपने-अपने नाम से ग्रन्थकर्ता के समय में प्रसिद्ध थे, उन्होंने तत्कालीन नामों को लेकर गुणों का वर्णन किया है, सारे देश में होने वाले सभी धान्यों का नाम जानना बहुत ही कठिन है अतः 'ये चान्ये शालयः शुभाः' से अवशिष्ट सभी धान मात्र के गुणों का वर्णन संक्षेप में कर दिया गया है। जिन धानों में शूक ( टूण-कांटा ) होता है उसे 'शूकधान्य' कहा जाता है।

**रक्तशालिर्वरस्तेषां तृष्णाघ्नस्त्रिमलापहः। महांस्तस्यानु कलमस्तस्याप्यनु ततः परे ॥ ११ ॥**

और भी — इन सभी धान्यों में, लाल धान सबसे श्रेष्ठ होता है, यह प्यास को दूर करता और त्रिदोष का शामक है। इससे न्यून गुण 'महाशालि' का और इससे न्यून गुण 'कलम' धान का होता है इसके बाद बचे सभी धानों का गुण इन धानों की अपेक्षा अल्प होता है ॥ ११ ॥

**यवका हायनाः पांसुवाप्यनैषधकादयः[2]। शालीनां शालयः कुर्वन्त्यनुकारं गुणागुणैः[3] ॥१२॥**

और भी — यवक ( 'ह्रस्वो यवो यवकः' छोटे यव को 'यवक' कहते हैं ), हायन, पांसु, वाप्य, नैषधक आदि शालिधान्य, रक्तशालि के गुण के विपरीत गुण का अनुकरण करने वाले होते हैं॥१२॥

**विमर्श**—चक्रपाणि ने 'गुणागुणैः' का अर्थ इस प्रकार किया है यथा—'तेषाम् ( रक्तशालीनाम् ) अगुणैस्तद्गुणविपरीतैः दोषैर्यवकादयोऽनुकारं कुर्वन्ति ततश्च यवकादयस्तृष्णात्रिमलादिकराः स्युः।' अर्थात् यवकादि धान्य रक्तशालि के विपरीत गुणवाले होते है अतः प्यास और त्रिदोष को बढ़ाने वाले होते हैं। आचार्य गङ्गाधर और योगीन्द्रनाथ सेन ने—'यवकादि धान्य रक्तशालि के क्रमशः गुण और अगुण ( दोष ) का अनुकरण न्यून मात्रा में करते हैं' ऐसा अर्थ किया है।

---

१. 'सुगन्धका लोहबालाः शारिवाख्याः प्रमोदकाः। पतङ्गास्तपनीयाश्च' ग.।

२. 'पांशुवाप्या नैषधकादयः' इति प.।

३. 'गुणागुणैरिति शालीनां रक्तशाल्यादीनां ये गुणास्तृष्णाघ्नत्वत्रिमलापहत्वादयः, तेषामगुणैस्तद्गुणविपरीतैर्दोषैर्यवकादयोऽनुकारं कुर्वन्ति, ततश्च यवकादयस्तृष्णात्रिमलादिकराः स्युः' चक्रः।

**शीतः स्निग्धोऽगुरुः[1] स्वादुस्त्रिदोषघ्नः स्थिरात्मकः। षष्टिकः प्रवरो गौरः कृष्णगौरस्ततोऽनु च ॥**

षष्टिकधान्य के गुण — यह शीतवीर्य, स्निग्ध, हल्का, मधुर और त्रिदोषशामक है। शरीर में स्थिरता को पैदा करता है इनमें श्वेतवर्ण का साठी का चावल सबसे श्रेष्ठ होता है। काले और श्वेतवर्ण वाला अर्थात् श्याम वर्ण वाला साठी धान्य उसकी अपेक्षा कम गुणवाला होता है ॥ १३ ॥

**विमर्श**—यह धान्य ग्रीष्म और वर्षा ऋतु में होता है और करीब ६० दिन में पक जाता है। 'षष्टिकाः षष्टिरात्रेण पच्यन्ते' इस सिद्धान्त से ही इसका नाम षष्टिक ( साठी ), रखा गया है। अन्य तंत्रों में 'ग्रैष्मिकाः षष्टिकाः', भावप्रकाश में 'गर्भस्था एव ये पाकं यान्ति ते षष्टिका मताः' से साठी का पाक डन्ठल के भीतर ही होता है। जैसे धान का बाल बाहर लटक जाता है वैसे उसका बाल नहीं लटकता है। ग्रीष्म में इसे बोया जाता है और बरसात में यह तैयार हो जाता है इसी तात्पर्य से 'ग्रैष्मिकाः षष्टिकाः' कहा गया है।

**वरकोद्दालकौ चीनशारदोज्ज्वलदर्दुराः। गन्धनाः कुरुविन्दाश्च षष्टिकाल्पान्तरा गुणैः ॥१४॥**

और भी — वरक ( कंगुनी ), उद्दालक (बनकोदो), चीन ( चीना ), शारद, उज्ज्वल ( धान्य विशेष ), दर्दुर, गन्धन, कुरुविन्द नामक धान्य, षष्टिक धान्य के गुणों से कुछ अल्प गुण वाले होते हैं ॥ १४ ॥

**विमर्श**—ये धान्य ग्रीष्म से लेकर वर्षा ऋतु के अन्त तक होते हैं। ये सभी लगभग ६० दिन में तैयार हो जाते हैं इसलिये इन्हें भी षष्टिक कहा जाता है। परन्तु प्रधान षष्टिक से इनके गुण अल्प होते हैं।

**मधुरश्चाम्लपाकश्च व्रीहिः पित्तकरो गुरुः। बहुमूत्रपुरीषोष्मा त्रिदोषस्त्वेव पाटलः ॥ १५ ॥**

व्रीहिधान्य — ये धान्य मधुर, अम्लविपाक, पित्तजनक और गुरु होते हैं। पाटलधान्य—यह मूत्र, पुरीष और ऊष्मा को बढ़ाने वाला एवं त्रिदोष को कुपित करने वाला होता है ॥ १५ ॥

**सकोरदूषः श्यामाकः कषायमधुरो लघुः। वातलः कफपित्तघ्नः शीतः संग्राहिशोषणः ॥१६॥**
**हस्तिश्यामाकनीवारतोयपर्णीगवेधुकाः। प्रशातिका[2]म्भःश्यामाकलौहित्याणुप्रियङ्गवः[3] ॥१७॥**
**मुकुन्दो झिण्टिगर्मूटी[4] वरुका वरकास्तथा। शिबिरोत्कटजूर्णाह्वाः श्यामाकसदृशा गुणैः ॥**

कोरदूष (कोदो), श्यामाक (साँवा) के गुण — ये दोनों कषाय और मधुर रस युक्त तथा लघु होते हैं और वात को बढ़ाते हैं। कफ, पित्त को नष्ट करते हैं। वीर्य में शीत हैं, ग्राही और धातुओं के शोषक होते हैं। हस्तिश्यामा ( बड़ा साँवा ), निवार ( तिन्नी का चावल ), तोयपर्णी, गवेधूक, प्रशातिका, अम्भःश्यामा ( जल में पैदा होने वाला साँवा विशेष ), लोहिताणु, प्रियंगु, मुकुन्द, झिण्टी, गर्मूटी, वरुक ( सन का बीज ), वरक, शिविर, उत्कट, जूर्णाह्व ये सभी धान्य साँवा के गुण की भाँति गुण वाले होते हैं ॥ १६-१८ ॥

**विमर्श**—ये सभी तृण धान्य हैं सुश्रुत ने इसे 'कुधान्य' कहा है। इनके गुण के विषय में सुश्रुत ने कहा है यथा—'उष्णाः कषायमधुरा रूक्षाः कटुविपाकिनः। श्लेष्मघ्ना बद्धनिष्यन्दा वातपित्तप्रकोपणाः ॥ कषायमधुरस्तेषां शीतः पित्तापहः स्मृतः। कोद्रवश्च सनीवारः श्यामाकश्च सशान्तनुः ॥ कृष्णा रक्ताश्च पीताश्च श्वेताश्चैव प्रियङ्गवः। यथोत्तरं प्रधानाः स्यू रूक्षाः कफहराः स्मृताः ॥ मधूली मधुरा शीता स्निग्धा नन्दीमुखी तथा। विशोषी तत्र भूयिष्ठं वरकः समुकुन्दकः ॥' इति। ( सु. सू. अ. ४६ )।

---

१. 'लघुः' यो.। २. 'प्रशातिका' इति पा.। ३. 'लौहित्याभ्यः प्रियङ्गवः' यो.।
४. 'मुकुन्दो झिण्टिमुखो वरुका' ग.।

**रूक्षः शीतोऽगुरुः स्वादुर्बहुवातशकृद्यवः । स्थैर्यकृत् सकषायश्च बल्यः श्लेष्मविकारनुत् ॥**
**रूक्षः कषायानुरसो मधुरः कफपित्तहा । मेदःक्रिमिविषघ्नश्च बल्यो वेणुयवो मतः ॥ २० ॥**

जौ के गुण — जौ रूक्ष शीतल, लघु, मधुर, वायु और मल को अधिक बढ़ाने वाला है। शरीर में स्थिरता पैदा करता है। कषाय होता है। बलवर्धक है। कफजन्य विकार को दूर करता है।

बांस से उत्पन्न जौ के गुण — यह रूक्ष, रस में कषायानुरस और मधुर, कफ और पित्त का नाशक, मेदा, कृमि और विष को दूर करने वाला तथा बल्य होता है ॥ १९-२० ॥

**विमर्श**—जौ गुरु होते हुये भी रूक्ष गुण प्रधान होने से वातवर्धक होता है। यह स्रोतों को शुद्ध करता है इसलिये बल बढ़ाता है। यद्यपि चरक ने जौ को पित्तशामक नहीं लिखा है पर यह मधुर और कषाय रस होने के कारण पित्तशामक होता है। सुश्रुत में जौ को लघु बताया है इसलिये मूल पाठ में 'गुरु' के स्थान पर 'अगुरु' पाठ ही उचित है। यह **चक्रपाणि** का मत है। सुश्रुत में जौ का गुण बताया है, यथा—'यवः कषायो मधुरो हिमश्च कटुर्विपाके कफपित्तहारी। व्रणेषुपथ्यस्तिलवच्च नित्यं प्रबद्धमूत्रो बहुवातवर्चाः ॥ स्थैर्याग्निमेधास्वरवर्णकृच्च सपिच्छिलः स्थूलविलेखनश्च । मेदोमरुत्तृड्हरणोऽतिरूक्षः प्रसादनः शोणितपित्तयोश्च ॥' ( सु. सू. अ. ४६ )।

**सन्धानकृद्वातहरो गोधूमः स्वादुशीतलः । जीवनो बृंहणो वृष्यः स्निग्धः स्थैर्यकरो गुरुः ॥**
**नान्दीमुखी मधूली च मधुरस्निग्धशीतले । इत्ययं[1] शूकधान्यानां पूर्वो वर्गः समाप्यते ॥**

गेहूँ के गुण — टूटे हुए स्थानों को जोड़ने वाला, वातशामक, रस में मधुर, वीर्य में शीत, जीवनीय, बृंहण, वृष्य, स्निग्ध और शरीर में स्थिरता पैदा करता है, एवं भारी होता है। 'नान्दी मुख' और 'मधूली' ये दोनों मधुर, स्निग्ध और वीर्य में शीतल होते हैं। इस प्रकार शूक धान्य नामक पहला वर्ग समाप्त हुआ ॥ २१-२२ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में गोधूम का गुण इस प्रकार कहा है, यथा—'गोधूम उक्तो मधुरो गुरुश्च बल्यः स्थिरः शुक्ररुचिप्रदश्च । स्निग्धोऽतिशीतोऽनिलपित्तहन्ता संधानकृच्छ्लेष्मकरः सरश्च ॥' ( सु. सू. अ. ४६ ) नान्दीमुखी और मधूली इन दोनों को सुश्रुत ने कुधान्य में गिना है। चरक ने इन्हें गेहूं का ही भेद माना है।

**अथ शमीधान्यवर्गः—**

**कषायमधुरो रूक्षः शीतः पाके कटुर्लघुः । विशदः श्लेष्मपित्तघ्नो[2] मुद्गः सूप्योत्तमो मतः ॥२३॥**

## २. शमीधान्य वर्ग ( Class af Pulses or Di-cotyledons )

मूँग के गुण — मूँग, कषाय, मधुर, रूक्ष, शीतवीर्य, विपाक में कटु, हल्का, विशद, कफ, पित्त नाशक और दालों में सबसे उत्तम होता है ॥ २३ ॥

**※ वृष्यः परं वातहरः स्निग्धोष्णो मधुरो गुरुः । बल्यो बहुमलः पुंस्त्वं माषः शीघ्रं ददाति च ॥**

उड़द के गुण — उड़द उत्तम, शुक्रवर्धक, वातनाशक, स्निग्ध, उष्णवीर्य, मधुर रस, गुरु, बलवर्धक, मल-मूत्र अधिक उत्पन्न करने वाला और पुंस्त्व शक्ति को शीघ्र ही बढ़ाने वाला होता है ॥ २४ ॥

**विमर्श**—'माषो गुरुर्भिन्नपुरीषमूत्रः स्निग्धोष्णवृष्यो मधुरोऽनिलघ्नः । सन्तर्पणः स्तन्यकरो विशेषाद्बलप्रदः शुक्रकफावहश्च ॥' (सु. सू. अ. ४६) के अनुसार भी उड़द वृष्य होता है। वृष्य तीन प्रकार का माना गया है—'शुक्रस्रुतिकरं किञ्चित् किञ्चिच्छुक्रविवर्धनम् । स्रुतिवृद्धिकरं किञ्चित् त्रिविधं वृष्यमुच्यते ॥' यहाँ पर 'परं वृष्यः' कहने का तात्पर्य यह है कि उड़द शुक्र को निकालता तथा बढ़ाता

---

१. 'इत्येवं' ग. । २. श्लेष्मपित्तप्रशमनः' ग. ।

है। इसी तरह स्निग्ध, उष्ण, मधुर गुण वाला उड़द वातशामक स्वभाव से ही होगा, पर वातहर कहने का मतलब यह है कि उड़द विशेष रूप से वायु को दूर करता है।

**राजमाषः[1] सरो रुच्यः कफशुक्राम्लपित्तनुत्[2]। तत्स्वादुर्वातलो रूक्षः कषायो विशदो गुरुः॥**

राजमाष के गुण — यह सर (विरेचक), भोजन में रुचि पैदा करने वाला, कफ शुक्रहर और अम्लपित्त रोग का नाशक होता है। यह मधुर, वातवर्धक, रूक्ष, कषाय, विशद और गुरु होता है॥ २५॥

**उष्णाः कषायाः पाकेऽम्लाः कफशुक्रानिलापहाः। कुलत्था ग्राहिणः कासहिक्काश्वासार्शसां हिताः॥**

कुलथी के गुण — यह वीर्य में उष्ण, रस में कषाय, विपाक में अम्ल, कफ, शुक्रहर और वातनाशक एवं संग्राहक है। कास, हिचकी, श्वास और बवासीर के रोगियों के लिये हितकारी होता है॥ २६॥

**मधुरा मधुराः पाके ग्राहिणो रूक्षशीतलाः। मकुष्ठकाः प्रशस्यन्ते रक्तपित्तज्वरादिषु॥ २७॥**

मकुष्ठ (मोठ) के गुण — यह रस और विपाक में मधुर, संग्राही, गुण में रूक्ष और वीर्य में शीत होता है। रक्तपित्त और ज्वर आदि रोगों में पथ्य के लिये मकुष्ठ श्रेष्ठ होता है॥ २७॥

*** चणकाश्च मसूराश्च खण्डिकाः सहरेणवः। लघवः शीतमधुराः सकषाया विरूक्षणाः॥२८॥**
**पित्तश्लेष्मणि शस्यन्ते सूपेष्वालेपनेषु च। तेषां मसूरः संग्राही कलायो वातलः परम्॥२९॥**

चना आदि के गुण — चना, मसूर, खंडिका (खेसारी लतरी), हरेणु (मटर) दाल लघु, वीर्य में शीत, रस में मधुर और कषाय सेवन करने पर शरीर में रूक्षता उत्पन्न करने वाला, पित्त, कफ, जन्य रोगों में सूप के लिये या शरीर में लेप करने के लिये उत्तम होती है। इनमें मसूर की दाल संग्राही होती है। और मटर की दाल वातवर्धक होती है॥ २८-२९॥

*** स्निग्धोष्णो मधुरस्तिक्तः कषायः कटुकस्तिलः। त्वच्यः केश्यश्च बल्यश्च वातघ्नः कफपित्तकृत्॥**

तिल के गुण — तिल स्निग्ध, उष्ण, मधुर, तिक्त, कषाय, कटुरस वाला है। त्वचा और केश के लिये लाभकारी, बलवर्धक, वातनाशक, कफ एवं पित्त को बढ़ाने वाला होता है॥ ३०॥

**मधुराः शीतला गुर्व्यो बलघ्न्यो रूक्षणात्मिकाः। सस्नेहा बलिभिर्भोज्या विविधाः शिम्बिजातयः॥**

अनेक प्रकार के शिम्बीधान्यों के गुण — अनेक प्रकार के शिम्बी धान्य जिनका नामतः यहाँ वर्णन नहीं है वे सभी धान्य मधुर, शीतल गुरु, बलनाशक और शरीर में रूक्षता पैदा करने वाले होते हैं। बलवान पुरुष को इन अनेक जातियों के शिम्बी धान्यों को घी के साथ खाना चाहिये॥ ३१॥

**शिम्बी रूक्षा कषाया च कोष्ठे वातप्रकोपिनी। न च वृष्या न चक्षुष्या विष्टभ्य च विपच्यते॥**

शिम्बी धान्य के गुण — रूक्ष, रस में कषाय, कोष्ठ में वात को कुपित करने वाला होता है। यह वृष्य नहीं होता और न नेत्र के लिये लाभकारी होता है। कब्जियत करके पचने वाला होता है॥ ३२॥

**आढकी कफपित्तघ्नी वातला, कफवातनुत्। अवल्गुजः सैडगजो, निष्पावा वातपित्तलाः॥**

अरहर के गुण — अरहर की दाल कफ और पित्त को दूर करती है। वातकारक है। वकुची कफवात नाशक है। चकवड़ के बीज और सेम के बीज, वात, पित्त को बढ़ाने वाले होते हैं॥३३॥

**विमर्श**—यद्यपि वकुची और चकवड़ धान्य वर्ग में नहीं आते हैं फिर भी इनकी छीमी होती है। यहाँ इसी सादृश्य से इनके गुण का निर्देश किया गया है।

---

१. 'रूक्षश्चैव कषायश्च वातलः श्लेष्मपित्तहा। विष्टम्भी चाप्यवृष्यश्च राजमाषः।' इति पाठान्तरम्।
२. 'कफशुक्राम्लपित्तकृत्' ग.

**काकाण्डोमा(ला)त्मगुप्तानां माषवत् फलमादिशेत्।**
**द्वितीयोऽयं शमीधान्यवर्गः प्रोक्तो महर्षिणा ॥ ३४ ॥**

काकाण्डोल ( सुअर सेम जो काली, लम्बी और चौड़ी रोम वाली होती है ), आत्मगुप्ता ( सामान्य केंवाच का फल ) इन दोनों का गुण उड़द के समान ही होता हैं इस प्रकार यह शमी धान्य का दूसरा वर्ग समाप्त हुआ ॥ ३४ ॥

**अथ मांसवर्गः—**
**गोखराश्वतरोष्ट्राश्वद्वीपिसिंहर्क्षवानराः। वृको व्याघ्रस्तरक्षुश्च बभ्रुमार्जारमूषिकाः ॥ ३५ ॥**
**लोपाको जम्बुकः श्येनो वान्तादश्चाषवायसौ। शशघ्नी मधुहा भासो गृध्रोलूककुलिङ्गकाः ॥**
**धूमिका कुररश्चेति प्रसहा मृगपक्षिणः।**

### ३. मांस वर्ग ( Class of Fleshes )

प्रसह पशु-पक्षी गण — गौ, गदहा, खच्चर, ऊँट, घोड़ा, चित्ता, सिंह, भालू, वानर, भेड़िया, बाघ, तरक्षु, बभ्रू ( अधिक बाल वाले पहाड़ी कुत्ते या नेवला ), बिल्ली, चूहा, लोमड़ी, गीदड़, बाज, वान्ताद ( सामान्य कुत्ता ), चाष ( नीलकण्ठ ), कौवा, शशघ्नी ( यह चील के आकार का बड़े बड़े पैर और नख वाली होती है और अपने प्रहार से खरहे को उठा ले जाती है ), मधुहा ( यह भी एक पक्षी का भेद है ), भास ( यह श्वेत शिखा वाला गिद्ध का भेद है जो गौ के झुण्ड के पास विशेष रूप से रहता है ), गिद्ध, उल्लू, कुलिंग ( घर में रहने वाली गौरैया ), धूमिका ( जंगल में रहने वाली गौरैया ), कुरर ये मृग और पक्षीगण प्रसह कहे जाते हैं अर्थात् अपने भोजन को दूसरे से छीन कर खाते हैं ॥ ३५-३६ ॥

**श्वेतः श्यामश्चित्रपृष्ठः कालकः[2] काकुलीमृगः ॥ ३७ ॥**
**कूर्चिका चिल्लटो भेको गोधा शल्लकगण्डकौ। कदली नकुलः श्वाविदिति भूमिशयाः स्मृताः ॥**

भूमिशय ( बिल में रहनेवाले ) जीव — सफेद, साँवले रंग के, जिसके पीठ पर चित्रित रेखायें रहती हैं तथा काले इस प्रकार चार प्रकार के काकुली मृग ( यह एक सांप का भेद है ), कूर्चिका ( अन्धा सर्प ) चिल्लट, भेक ( मेढक ) गोह, साही, गण्डक ( पीले रंग का गोह ), कदली ( बन बिलार ), नेवला, श्वाविद ( साही का भेद ) ये सब भूमिशय कहे जाते हैं ॥ ३७-३८ ॥

**सृमरश्चमरः खड्गो महिषो गवयो गजः। न्यङ्कुर्वराहश्चानूपा मृगाः सर्वे रुरुस्तथा ॥ ३९ ॥**

आनूप वर्ग — सृमर ( वनैले बड़े सूकर ), चमरी गौ, गेंडा, भैंस, गवय, हाथी, न्यङ्कु ( हरिण ), वराह ( सामान्य सूअर ), और रुरु ( एक प्रकार का मृग है जो शरद्काल में अपने शृंग को छोड़ देता है ), ये सभी मृग आनूप वर्ग के कहे जाते हैं ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—रुरु का लक्षण—'विकटबहुविषाणः शम्बराकारदेहः, सलिलतटचरत्वाच्छात्वरेभ्यो विचित्रः। त्यजति शरदि शृंगाणीत्यनोऽसौ रुरुः स्यात् पृथुलमृगविशेषः प्रायशश्चेदिदेशे ॥' इति ( चरकोपस्कार )।

**कूर्मः कर्कटको मत्स्यः शिशुमारस्तिमिङ्गिलः। शुक्तिशङ्खोद्रकुम्भीरचुलुकीमकरादयः ॥४०॥**
**इति वारिशयाः प्रोक्ता—**

वारिशय वर्ग — कछुवा, केकड़ा, मछली, शुशमार, तिमिङ्गिल नामक समुद्री बड़ी मछली, सीप, शंख, उद्र ( जल बिलाव ), कुम्भीर ( मछली भेद ), चुलुकी ( बड़ी सूंस ), मगर आदि वारिशय कहे जाते हैं ॥ ४० ॥

---

१. 'धूमीका' इति पा.। २. 'कालकः' इति पा.।

**—वक्ष्यन्ते वारिचारिणः। हंसः क्रौञ्चो बलाका च बकः कारण्डवः प्लवः॥ ४१॥**
**शरारिः पुष्कराह्वश्च[1] केशरी मणितुण्डकः[2]। मृणालकण्ठो मद्गुश्च कादम्बः काकतुण्डकः॥**
**उत्क्रोशः पुण्डरीकाक्षो मेघरावोऽम्बुकुक्कुटी। आरा नन्दीमुखी वाटी सुमुखाः सहचारिणः॥**
**रोहिणी कामकाली[3] च सारसो रक्तशीर्षकः। चक्रवाकस्तथाऽन्ये च खगाः सन्त्यम्बुचारिणः॥**

वारिचर वर्ग — अब वारिचर वर्ग को कहते हैं। हंस, क्रौञ्च ( बड़ा बगुला घाटो ), बलाका ( लघु बगुला ), बक ( सामान्यतः श्वेत बगुला ), कारण्डव ( हंस का भेद—'कारण्डवः काकवक्त्रो दीर्घाङ्घ्रिः कृष्णवर्णभाक्' ), प्लव ( सारस पक्षी का भेद ), शरारि ( शराली ), पुष्कराह्व ( सारस पक्षी का भेद ), केशरी, मणितुण्डक, ( मातुण्डी ), मृणालकण्ठ, मद्गु ( जलकाक ), कादम्ब, काकतुण्डक, उत्क्रोश (कुररी पक्षी का भेद), पुण्डरीकाक्ष, मेघराव (मेघनाद), अम्बुकुक्कुटी ( जलमुर्गी ), आरा, नन्दीमुखी, वाटी, सुमुख, सहचारी, रोहिणी, कामकाली, सारस, रक्तशीर्षक ( रक्त शिरवाला सारस ), चकवा-चकई और इनके अतिरिक्त और जो भी पक्षी जल से गमनागमन करते हैं वे सभी जलचर वर्ग में संगृहीत होते है ॥ ४१-४४ ॥

**पृषतः शरभो रामः श्वदंष्ट्रो मृगमातृका। शशोरणौ कुरङ्गश्च गोकर्णः कोट्टकारकः॥ ४५॥**
**चारुष्को हरिणैणौ च शम्बरः कालपुच्छकः। ऋष्यश्च वरपोतश्च विज्ञेया जाङ्गला मृगाः॥**

जाङ्गलपशुवर्ग — पृषत (बिन्दु से चिह्नित मृग), शरभ (अष्टापद उष्ट्रप्रमाणो महाशृङ्गः पृष्ठगतचतुष्पादः, काश्मीरे प्रसिद्धः, इति चक्रः), राम (महामृग जो हिमालय में प्रायः पाया जाता है), श्वदंष्ट्र ( चार दाँतवाला मृग—'श्वदंष्ट्रः चतुर्दंष्ट्रोऽतिदुष्टः 'कर्कटक' इति कार्तिकपुरप्रसिद्ध, इति योगीन्द्रः ), मृगमातृका ( छोटे शरीर और लम्बे उदर वाला मृग ), शश ( खरहा ), उरण ( खरहा का भेद ), कुरङ्ग, गोकर्ण ( गौ के कर्ण के समान कानवाला मृग ), कोट्टकारक, चारुष्क ( सुन्दर और छोटे शरीर का मृग ), हरिण ( ताम्रवर्ण का हरिण ), एण ( कृष्णसारमृग 'एणः कृष्णस्तयोर्ज्ञेयो हरिणस्ताम्र उच्यते। न कृष्णो न च ताम्रश्च कुरङ्गः सोऽभिधीयते।' (सु. सू. अ. ४६) ) शम्बर, ( बारह सिंघा ), कालपुच्छक ( काले पूछवाले मृग ), ऋष्य ( नीले वर्ण के अण्डकोष वाला मृग ), वरपोत, ये सभी जाङ्गल पशु वर्ग में संगृहीत हैं॥ ४५-४६ ॥

**लावो वर्तीरकश्चैव वार्तीकः सकपिञ्जलः। चकोरश्चोपचक्रश्च कुक्कुभो रक्तवर्त्मकः॥ ४७॥**
**लावाद्या विष्किरास्त्वेते वक्ष्यन्ते वर्तकादयः। वर्तको वर्तिका चैव बर्ही तित्तिरिकुक्कुटौ॥**
**कङ्कशारपदेन्द्राभगोनर्दगिरिवर्तकाः। क्रकरोऽवकरश्चैव वारडश्चेति विष्किराः॥ ४९॥**

विष्किर वर्ग — लवा, वर्तीर ( चटक ) वार्तीक ( छोटा चटक ), कपिञ्जल ( गौर तित्तिर ), चकोर, उपचक्र ( चकोर का भेद जिसका काला चोंच होता है ), कुक्कुभ और रक्तवर्त्मक ( रक्त वर्ण का चटक ) ये सब लवा आदि विष्किर कहे जाते हैं। वर्तक आदि विष्किर आगे बता रहे हैं। वर्तक, वर्तिका, मोर, तित्तिर ( काला तित्तिर ), कुक्कुट ( मुर्गा ), कङ्क ( डोमकाक 'कङ्कः ख्यात कङ्कमल्लाख्यो बाणपत्राईपक्षकः। लोहपृष्ठो दीर्घपादः पक्षाधः पाण्डुवर्णभाक्।' ) शारपद, इन्द्राभ, गोनर्द, ( ये सभी कंक पक्षी के भेद है ), गिरिवर्तक ( पहाड़ी बटेर ), क्रकर, अवकर और वारड ये वर्तकादि विष्किर वर्ग में संगृहीत हैं॥ ४७-४९ ॥

**विमर्श**—विष्किर के दो वर्ग अलग-अलग बताये गये हैं। इसका कारण यह है कि इन

---

१. 'पुष्करारी च' ग., 'पुष्कराक्षश्च' यो.। २. 'माणतुण्डिकः' ग.।
३. 'कशिकानी' इति पा.।

दोनों वर्गों के अलग-अलग गुण हैं जिनका वर्णन आगे करेंगे। यहाँ गुण भेद बताने के लिए ही इन्हें अलग-अलग पढ़ा गया है।

**शतपत्रो भृङ्गराजः कोयष्टिर्जीवजीवकः। कैरातः कोकिलोऽत्यूहो गोपापुत्रः प्रियात्मजः॥**
**लट्टा लट्ट (ट्टू) षको बभ्रुर्वटहा डिण्डिमानकः। जटी दुन्दुभिपा[1]क्कारलोहपृष्ठकुलिङ्गकाः॥५१॥**
**कपोतशुकशारङ्गाश्चिरटीकङ्कुयष्टिकाः। सारिका कलविङ्कश्च चटकोऽङ्गारचूडकः॥ ५२॥**
**पारावतः पाण्ड(न)विक इत्युक्ताः प्रतुदा द्विजाः।**

प्रतुदपक्षि वर्ग ( चोंच या पञ्जों से चोट करके खानेवाले पक्षी ) — शतपत्र, ( कठफोरनी पक्षी ), भृङ्गराज ( पक्षिराज जो भौरें के समान काले वर्ण का होता है ), कोयष्टि ( कोरुक् जो पक्षी कोरुक् कोरुक् का ही उच्चारण करता है ), जीवजीवक ( जो विष देख कर मर जाती है ), कैरात, ( पपीहा ) कोयल, अत्यूह, गोपापुत्र, प्रियात्मज, लट्टा, लट्टूषक ( भरद्वाज पक्षी का भेद ), बभ्रु, वटहा, डिण्डिमानक ( नगारे की तरह मोटा भयंकर शब्द करनेवाला पक्षी ), जटी ( गीध ), दुन्दुभि, पाक्कार, लोहपृष्ठ ( चटक भेद ), कुलिङ्गक ( वन्य चटक ), कपोत ( कबूतर ), सुग्गा, शारङ्ग, चिरटी, कङ्कुयष्टिका, सारिका ( मैना ), कलविङ्क ( ग्राम्य चटक ), चटक ( गौरैया ), अङ्गार-चूडक ( बुलबुल ), पारावत ( परेवा कबूतर ), पाण्डविक ( कबूतर का भेद या पण्डूक पक्षी ), इस प्रकार प्रतुद पक्षियों का वर्ग कह दिया गया है॥ ५०-५२॥

**ॐ प्रसह्य भक्षयन्तीति प्रसहास्तेन संज्ञिताः॥ ५३॥**
**ॐ भूशया बिलवासित्वादानूपा[2]नूपसंश्रयात्। जले निवासाज्जलजा जलेचर्याज्जलेचराः॥५४॥**
**स्थलजा जाङ्गलाः प्रोक्ता मृगा जाङ्गलचारिणः। विकीर्य विष्किराश्चेति प्रतुद्य प्रतुदाः स्मृताः॥**
**योनिरष्टविधा त्वेषा[3] मांसानां परिकीर्तिता।**

प्रसह आदि मांसवर्गों की परिभाषा — १. प्रसह-जो पक्षी या पशु दूसरे से आहार द्रव्य को बलात्कार छीन कर खा जाते हैं उन्हें प्रसह कहा जाता है। १. भूशय—जो बिल में निवास करते हैं उसे भूशय कहते हैं। ३. अनूप—आनूप देश में जो रहते हैं उन्हें आनूप कहते हैं। ४. वारिशय ( जलज )—जो जल में निवास करते हैं उन्हें जलज कहते हैं। ५. जलेचर—जो जल में चला करते हैं उन्हें जलचर ( वारिचर ) कहते हैं। ६. जांगल—जो स्थल ( भूमि ) पर उत्पन्न होते हैं और जंगल में चलते-फिरते हैं उन्हें जाङ्गल कहते हैं। ७. विष्किर पक्षी—जो पक्षी अपनी चोंच या पैर से कुरेद कर आहार द्रव्य को खोज कर खाते हैं उन्हें विष्किर कहते हैं। ८. प्रतुद पक्षी—जो पक्षी अपनी चोंच से या पैर से बार-बार आघत कर आहार करते हैं उन्हें प्रतुद कहा जाता है। इस प्रकार यह मांस की योनि आठ प्रकार की बताई गई है॥ ५३-५५॥

**ॐ प्रसहा भूशयानूपवारिजा वारिचारिणः॥५६॥**
**ॐ गुरूष्णस्निग्धमधुरा बलोपचयवर्धनाः। वृष्याः परं वातहराः कफपित्तविवर्धनाः॥ ५७॥**
**हिता व्यायामनित्येभ्यो नरा दीप्ताग्नयश्च ये। प्रसहानां विशेषेण मांसं मांसाशिनां भिषक्॥**
**जीर्णार्शोग्रहणीदोषशोषार्तानां प्रयोजयेत्।**

प्रसहादि मांस वर्ग के गुण — प्रसह, भूशय, आनूप, वारिज और वारि (जल) चारी प्राणियों का मांस सामान्यतः भारी, उष्ण, स्निग्ध और रस में मधुर होता है। बल का उपचय ( वृद्धि ) करने

---

१. 'धाङ्क्षेर' यो.।

२. 'आनूपानूपसंश्रयादिति पूर्वत्रासिद्धविधेरनित्यत्वादानूपाऽनूपसंश्रयादित्यत्र लोपस्य सिद्धत्वे-नैवं संहिता ज्ञेया' चक्रः। अनूपोऽनूपसंश्रयात्' यो.।

३. 'त्वेषाम्' ग.।

वाला होता है। वीर्य को अधिक रूप में बढ़ाता है, वातशामक होता है, कफ और पित्त को बढ़ाने वाला होता है। जो व्यक्ति निरन्तर व्यायाम करता है और जिसकी अग्नि दीप्त है ऐसे व्यक्तियों के लिए इन प्रसह आदि प्राणियों के मांस हितकर होता है। विशेषकर मांस खाने वाले व्यक्तियों के लिए प्रसह आदि पशु-पक्षियों के मांस को वैद्य पुराना अर्श रोग, पुरानी ग्रहणी और पुराना शोष (यक्ष्मा) मेंप्रयोग करावें ॥ ५६-५८ ॥

**लावाद्यो वैष्किरो वर्गः प्रतुदा जाङ्गला मृगाः ॥ ५९ ॥**

**लघवः शीतमधुराः सकषाया हिता नृणाम् । पित्तोत्तरे वातमध्ये सन्निपाते कफानुगे ॥६०॥**

और भी—लवा आदि विष्किर, प्रतुद और जांगल मृगों का मांस गुण में लघु, वीर्य में शीत, रस में मधुर और कषाय होता है। इनके मांस पित्तप्रधान, मध्यवात और हीनकफ वाले संन्निपात रोग में रोगियों के लिए हितकर होता है ॥ ५९-६० ॥

**विष्किरा वर्तकाद्यास्तु प्रसहाल्पान्तरा गुणैः ।**

वर्त्तक आदि विष्किर पक्षी का मांस, प्रसह पक्षी के मांस के समान गुण वाला होता है। पर उसका मांस कुछ गुण में न्यून होता है।

**नातिशीतगुरुस्निग्धं मांसमाजमदोषलम् ॥ ६१ ॥**
**शरीरधातुसामान्यादनभिष्यन्दि बृंहणम् ।**

बकरे के मांस का गुण — बकरे का मांस न अधिक शीतल, न अधिक गुरु, न अधिक स्निग्ध होता है इसलिए यह अदोषकर होता है। इसका मांस शारीरिक धातुओं के समान होता है। इसलिए सेवन करने पर दोष, धातु, मल के स्रोतों में क्लेद उत्पन्न नहीं करता है और मांस को बढ़ाने वाला होता है ॥ ६१ ॥

**मांसं मधुरशीतत्वाद् गुरु बृंहणमाविकम् ॥ ६२ ॥**

भेड़ के मांस का गुण — भेड़ का मांस रस में मधुर, वीर्य में शीत, गुण में भारी और मांस-वर्धक होता है ॥ ६२ ॥

**ॐ योनावजाविके[1] मिश्रगोचरत्वादनिश्चिते । सामान्येनोपदिष्टानां मांसानां स्वगुणैः पृथक् ॥**

सामान्यतः आठ प्रकार के मांसवर्ग ऊपर बताये गये हैं, उन वर्गों में बकरी और भेड़ की गणना नहीं की गई है। इसका कारण यह है कि ये सभी देश में पाये जाते है इसलिये इन्हें न आनूप न जांगल वर्ग में रखा जा सकता है। अतः उनकी योनि अनिश्चित होने के कारण उन दोनों के गुणों को अलग बताया गया है ॥ ६३ ॥

**केषांचिद्गुणवैशेष्याद्विशेष उपदेक्ष्यते ।**

सामान्य रूप से बताये हुए मांस वर्गों के गुणों में कुछ ऐसे भी मांस होते है जिनमें अपना विशिष्ट गुण होता है ऐसे कुछ द्रव्यों की गुण-विशेषता का उपदेश किया जाता है।

**दर्शनश्रोत्रमेधाग्निवयोवर्णस्वरायुषाम् ॥ ६४ ॥**

**बर्हो हिततमो बल्यो वातघ्नो मांसशुक्रलः । गुरूष्णस्निग्धमधुराः स्वरवर्णबलप्रदाः ॥ ६५ ॥**

**बृंहणाः शुक्रलाश्चोक्ता हंसा मारुतनाशनाः । स्निग्धाश्चोष्णाश्च वृष्याश्च बृंहणाः स्वरबोधनाः ॥**

**ॐ बल्याः परं वातहराः स्वेदनाश्चरणायुधाः । गुरूष्णो मधुरो नातिधन्वानूपनिषेवणात् ॥६७॥**

**तित्तिरिः संजयेच्छीघ्रं त्रीन् दोषाननिलोल्बणान् । पित्तश्लेष्मविकारेषु सरक्तेषु कपिञ्जलाः ॥**

**मन्दवातेषु शस्यन्ते शैत्यमाधुर्यलाघवात् ।**

मयूर के मांस का गुण — मयूर का मांस नेत्र, कान, धारणा शक्ति, जठराग्नि, वय, वर्ण, स्वर

---

१. 'योनावजावी व्यामिश्र' ग.।

और आयु के लिए अधिक हितकारी होता है यह बलवर्धक, वातशामक, मांस और शुक्र को बढ़ाने वाला होता है।

हंस के मांस का गुण — हंस का मांस गुरु, उष्ण, स्निग्ध और रस में मधुर होता है। स्वर, वर्ण और बल को देने वाला होता है, मांस और शुक्र को बढ़ाता है और वातशामक होता है॥

मुर्गे के मांस का गुण — मुर्गे का मांस स्निग्ध, उष्ण, शुक्रवर्धक, मांस वर्धक, स्वर बोधक, बलवर्धक, स्वेदवर्धक और विशेष रूप से वात को नष्ट करता है।

तित्तिर के मांस का गुण — तित्तर का मांस गुरु, उष्ण, रस में मधुर होता है। तित्तिर न अधिक जांगल देश में निवास करता है और न अधिक आनूप देश में अर्थात् साधारण देश में यह निवास करता है। इसलिए वातप्रधान सन्निपात ज्वर का नाशक होता है॥

गौर तित्तिर के मांस का गुण — गौर तित्तिर का मांस वीर्य में शीत, रस में मधुर और हलका होने के कारण रक्त के साथ पित्त एवं कफ से होने वाले रोगों में और हीनवात से उत्पन्न सन्निपात में लाभकारी होता है॥ ६४-६८॥

**ॐ लावाः कषाय[1]मधुरा लघवोऽग्निविवर्धनाः॥ ६९॥**
**सन्निपातप्रशमनाः कटुकाश्च विपाकतः। गोधा विपाके मधुरा कषायकटुका रसे॥ ७०॥**
**ॐ वातपित्तप्रशमनी बृंहणी बलवर्धनी। शल्लको मधुराम्लश्च विपाके कटुकः स्मृतः॥ ७१॥**
**वातपित्तकफघ्नश्च कासश्वासहरस्तथा। कषायविशदाः शीता रक्तपित्तनिबर्हणाः॥ ७२॥**
**विपाके मधुराश्चैव कपोता गृहवासिनः। तेभ्यो लघुतराः किंचित् कपोता वनवासिनः॥**
**शीताः संग्राहिणश्चैव स्वल्प[2]मूत्रकराश्च ते।**

लवा के मांस का गुण — लवा का मांस रस में कषाय और मधुर हलका, अग्निवर्धक, विपाक में कटु और सन्निपातजन्य विकारों को शान्त करने वाला होता है।

गोह के मांस का गुण — विपाक में मधुर, रस में कषाय और कटु, मांसवर्धक, बलवर्धक वात और पित्त को शान्त करने वाला होता है।

साही के मांस का गुण —साही का मांस रस में मधुर और खट्टा, विपाक में कटु, वात पित्त और कफ का नाशक, कास और श्वास रोग को दूर करनेवाला होता है।

कबूतर के मांस का गुण — पालतू कबूतर का मांस रस में कषाय और गुण में विशद, वीर्य में शीत, विपाक में मधुर और रक्तपित्त रोग को दूर करनेवाला होता है। जङ्गली कबूतर का मांस गृहवासी ( पालतू ) कबूतरों की अपेक्षा कुछ लघु शीतवीर्य, संग्राही और मूत्र को अल्प मात्रा में उत्पन्न करता है ( अर्थात् बहुमूत्रनाशक है )॥ ६९-७३॥

**शुकमांसं कषायाम्लं विपाके रूक्षशीतलम्[3]॥ ७४॥**
**शोषकासक्षयहितं संग्राहि लघु दीपनम्। चटका मधुराः स्निग्धा बल[4]शुक्रविवर्धनाः॥ ७५॥**
**सन्निपातप्रशमनाः शमना मारुतस्य च। कषायो विशदो रूक्षः शीतः पाके कटुर्लघुः॥**
**शशः स्वादुः प्रशस्तश्च संनिपातेऽनिलाज्वरे।**

सुग्गे के मांस का गुण — सुग्गा का मांस रस में कषाय और अम्ल, विपाक में कटु, गुण में रूक्ष और वीर्य में शीतल होता है। यह संग्राही, लघु और अग्निदीपक है, शोष, कास और क्षय रोग में हितकारी होता है।

चटक ( गौरैया ) के मांस का गुण — गौरैया का मांस रस में मधुर, स्निग्ध, बल और

---

१. कषाया विशदाः' ग.। २. 'स्वल्पं मृदुतराश्च' ग.।
३. 'कटुशीतलम्' इति पा.। ४. 'कफशुक्राभिवर्धनाः' ग.।

वीर्य को बढ़ानेवाला होता है, सन्निपात रोगों का शामक और वृद्ध वात को शान्त करनेवाला है।

खरहे के मांस का गुण — खरहे का मांस रसमें कषाय और गुण में विशद, रूक्ष, वीर्य में शीत, विपाक में कटु और लघु और मधुर होता है। हीन वातवाले सन्निपात रोगों में लाभदायक होता है ॥ ७४-७६ ॥

**मधुरा मधुराः पाके त्रिदोषशमनाः शिवाः ॥ ७७ ॥**
**लघवो बद्धविण्मूत्राः शीताश्चैणाः प्रकीर्तिताः। स्नेहनं बृंहणं वृष्यं श्रमघ्नमनिलापहम् ॥७८॥**
**वराहपिशितं बल्यं रोचनं स्वेदनं गुरु। गव्यं केवलवातेषु पीनसे विषमज्वरे ॥ ७९ ॥**
**शुष्ककासश्रमात्यग्निमांसक्षयहितं च तत्। स्निग्धोष्णं मधुरं वृष्यं माहिषं गुरु तर्पणम् ॥**
**दार्ढ्यं बृहत्त्वमुत्साहं स्वप्नं च जनयत्यपि।**

ऐण ( मृगविशेष ) के मांस का गुण — एण का मांस रस और विपाक में मधुर, त्रिदोष शामक, शिव ( आरोग्यदायक ), लघु, वीर्य में शीतल और मल मूत्र को बाँधनेवाला होता है।

सूअर के मांस का गुण—सूअर का मांस शरीर को स्निग्ध करता हैं, मांसवर्धक और शुक्र वर्धक है, श्रम एवं वृद्ध वात को शान्त करता है। बलवर्धक, रुचिकर, स्वेदकारक और पचने में भारी होता है।

गोमांस का गुण — गौ का मांस केवल वातजन्य रोगों में, पीनस रोग में, विषम ज्वर में, सूखी खाँसी में, परिश्रम करने पर, भस्मक रोग में और मांसक्षयजन्य रोगों में हितकारी होता है॥

भैंस के मांस का गुण — भैंस का मांस शरीर में स्निग्धता लानेवाला, उष्ण, रस में मधुर, शुक्रवर्धक, पचने में गुरु और शरीर को तृप्त करता है, दृढ़ता, मोटापन, उत्साहवर्धक और निद्रा लानेवाला होता है॥ ७७-८० ॥

*** गुरूष्णा मधुरा बल्या बृंहणाः पवनापहाः ॥ ८१ ॥**
**मत्स्याः स्निग्धाश्च वृष्याश्च बहुदोषाः प्रकीर्तिताः।**
*** शैवालशष्पभोजित्वात्स्वप्नस्य च विवर्जनात् ॥ ८२ ॥**
**रोहितो दीपनीयश्च लघुपाको महाबलः। वर्ण्यो[1] वातहरो वृष्यश्चक्षुष्यो बलवर्धनः ॥ ८३ ॥**
**मेधास्मृतिकरः पथ्यः शोषघ्नः कूर्म उच्यते।**

मछली का गुण — सामान्यतः सभी मछलियों का मांस, पचने में भारी, गरम, मधुर बलवर्धक, मांसवर्धक, वातनाशक, स्निग्ध और शुक्रवर्धक होता है, और दोषों को अधिक मात्रा में बढ़ाता है।

रोहू मछली का गुण — शेवाल ( सेवार ) का भोजन करने, घास खाने और निद्रा नहीं सेवन करने से, रोहू का मांस अग्निदीपक, पकने में हलका और महाबलकारक होता है।

कछुए के मांस का गुण — कछुए का मांस शरीर में वर्ण ( रूप ) को निखारता है। वातनाशक, शुक्रवर्द्धक, नेत्र के लिए लाभकारी, बलवर्द्धक, धारणा शक्ति और स्मरण शक्ति को बढ़ाने वाला, पथ्य है और यक्ष्मा को दूर करता है॥ ८१-८३ ॥

**खड्गमांसमभिष्यन्दि बलकृन्मधुरं स्मृतम् ॥ ८४ ॥**
**स्नेहनं बृंहणं वर्ण्यं श्रमघ्नमनिलापहम्। धार्तराष्ट्रचकोराणां दक्षाणां शिखिनामपि ॥ ८५ ॥**
**चटकानां च यानि स्युरण्डानि च हितानि च। क्षीणरेतःसु कासेषु हृद्रोगेषु क्षतेषु च ॥८६॥**
**मधुराण्यविदाहीनि सद्योबलकराणि च।**

---

१. 'बल्यः' इति पा.।

खड्ग ( गेड़ा ) का मांस — कफकारक, बलकारक और मधुर होता है। यह स्नेहन और बृंहण के लिए प्रयुक्त होता है। वर्ण को निखारता, श्रम और वातविकार को दूर करता है।

हंस आदि पक्षियों के अंडों के गुण — धार्तराष्ट्र ( हंस का भेद ), चकोर, मुर्गी, मोर, चटक, आदि पक्षियों के अण्डे, जिन मनुष्यों की धातु क्षीण हो गई है उनके लिए और कास, हृदय रोग एवं उरःक्षत में हितकारी होते हैं। रसमें मधुर, विदाह को नहीं करनेवाले और शीघ्र ही बल को देनेवाले होते हैं ॥ ८४-८६ ॥

**विमर्श**—धार्तराष्ट्र हंस का एक भेद माना जाता है जैसा कि—( चरकोपस्कार में कहा है ) 'राजहंसास्तु ते चञ्चुचरणैर्लोहितैः सिताः। मलिनैर्मल्लिकाख्यास्तु धार्तराष्ट्राः सितेतरैः ॥'

**ॐ शरीरबृंहणे नान्यत् खाद्यं मांसाद्विशिष्यते ॥ ८७ ॥**
**इति वर्गस्तृतीयोऽयं मांसानां परिकीर्तितः।**

शरीर को बढ़ानेवाले मांस को छोड़कर अन्य दूसरा कोई खाद्य पदार्थ नहीं है। इस प्रकार यह मांस का तीसरा वर्ग कह दिया गया है ॥ ८७ ॥

**अथ शाकवर्गः—**

**पाठाशुषाशटीशाकं वास्तुकं सुनिषण्णकम् ॥ ८८ ॥**
**ॐ विद्याद्ग्राहि त्रिदोषघ्नं भिन्नवर्चस्तु[1] वास्तुकम्। त्रिदोषशमनी वृष्या काकमाची रसायनी ॥**
**नात्युष्णशीतवीर्या च भेदिनी कुष्ठनाशिनी। राजक्षवकशाकं तु त्रिदोषशमनं लघु ॥ ९० ॥**
**ग्राहि शस्तं विशेषेण ग्रहण्यर्शोविकारिणाम्। कालशाकं तु कटुकं दीपनं गरशोफजित् ॥९१॥**

## ४. शाक वर्ग ( Class of Vegetables )

पाठा, शुषा ( कसौंजी ), शटी ( कचूर ), वथुआ, तीनपतिया ( चांगेरी, ) इनके शाक ग्राही ( दस्त को बन्द करने वाले ) और त्रिदोषनाशक होते हैं। वथुआ तो मल को पतला करनेवाला होता है।

मकोय का शाक — त्रिदोषशामक, शुक्रवर्द्धक, रसायन, कुष्ठनाशक और मल का भेदन करनेवाला होता है। इसका शाक वीर्य में अत्यन्त न उष्ण है न अत्यन्त शीतल है।

राजक्षवक का शाक — त्रिदोष का शामक, गुण में लघु, मल, मूत्र को बाँधनेवाला, विशेषकर ग्रहणी, अर्श के रोगियों के लिये हितकारी होता है।

कालशाक का गुण — यह रस में कटु, अग्निदीपक, कृत्रिम विष और शोथ को दूर करनेवाला होता है ॥ ८८-९१ ॥

**लघूष्णं वातलं रूक्षं कालायं[2] शाकमुच्यते। दीपनी चोष्णवीर्या च ग्राहिणी कफमारुते ॥९२॥**
**प्रशस्यतेऽम्लचाङ्गेरी ग्रहण्यर्शोहिता च सा। मधुरा मधुरा पाके भेदिनी श्लेष्मवर्धनी ॥**
**वृष्या स्निग्धा च शीता च मदघ्नी चाप्युपोदिका।**

मटर के शाक का गुण — मटर का शाक गुण में लघु, वीर्य में उष्ण, वातवर्धक और रूक्ष होता है।

खट्टी चांगेरी — अग्निदीपक, वीर्य में उष्ण, मल को बाँधनेवाली, कफ और वातजन्य विकारों में लाभकारी तथा ग्रहणी और अर्श रोग में हितकारी है।

पोई का शाक — रस और विपाक में मधुर, मल को भेदन करनेवाला, कफ को बढ़ानेवाला, शुक्र का वर्धक, स्निग्ध, वीर्य में शीतल और मद को नष्ट करनेवाला होता है ॥ ९२-९३ ॥

---

१. 'वर्चोभेदि च' ग.। २. 'कालाख्यम्' इति पा.।

॥ रूक्षो मदविषघ्नश्च प्रशस्तो रक्तपित्तिनाम् ॥ ९४ ॥

॥ मधुरो मधुरः पाके शीतलस्तण्डुलीयकः । मण्डूकपर्णी वेत्राग्रं कुचेला वनतिक्तकम् ॥
कर्कोटकावल्गुजकौ पटोलं शकुलादनी । वृषपुष्पाणि शार्ङ्गेष्टा केम्बुकं सकठिल्लकम् ॥ ९६ ॥
नाडी कलायं गोजिह्वा वार्ताकं तिलपर्णिका । कौलकं कार्कशं नैम्बं शाकं पार्पटकं च यत् ॥
कफपित्तहरं तिक्तं शीतं कटु विपच्यते ।

चौराई का शाक —रूक्ष, मद और सभी प्रकार के स्थावर एवं जंगम विष को दूर करनेवाला होता है। रक्त-पित्त रोग के लिए लाभकारी है। रस और विपाक में मधुर और वीर्य में शीतल है।

मण्डूकपर्णी आदि शाक ( मेढकपर्णी ), वेत्राग्र ( वेन के अग्रभाग के कोमल अंश ), कुचेला ( पाठा ), वनतिक्तक, कर्कोटक ( खेक्सा ), अवल्गुज ( वकुची की पत्ती ), पटोल ( परवर ) पत्र, शकुलादनी ( कुटकी की पत्ती ), वृषपुष्प ( अडूसा का फूल ), शार्ङ्गेष्टा ( कालीमकोय ), केम्बुक ( करेमू ), कठिल्लक (करैला) नाडी (नाडी का शाक), कलाय ( मटर का शाक ), गोजिह्वा, वार्ताक ( वैगन ), तिलपर्णिक ( हुरहुर ), कौलक, कार्कश, नैम्ब ( नीम की पत्ती ), पार्पटक ( पित्तपापड़ा ) ये सभी शाक वर्ग कफ और पित्त के शामक रस में तिक्त, वीर्य में शीत और विपाक में मधुर होता है॥ ९४-९७ ॥

सर्वाणि सूप्यशाकानि फञ्जी चिल्ली कुतुम्बकः ॥ ९८ ॥
आलुकानि च सर्वाणि सपत्राणि कुटिञ्जरम् । शणशाल्मलिपुष्पाणि कर्बुदारः सुवर्चला ॥
निष्पावः कोविदारश्च पत्तूरश्चुचुपर्णिका । कुमारजीवो लोट्टाकः पालङ्क्या मारिषस्तथा ॥
कलम्बनालिकासुर्यः कुसुम्भवृकधूमकौ । लक्ष्मणा च प्रपुन्नाडो नलिनीका कुठेरकः ॥१०१॥
लोणिका यवशाकं च कुष्माण्डकमवल्गुजम् । यातुकः शालकल्याणी त्रिपर्णी पीलुपर्णिका ॥
शाकं गुरु च रूक्षं च प्रायो विष्टभ्य जीर्यति । मधुरं शीतवीर्यं च पुरीषस्य च भेदनम् ॥
स्विन्नं निष्पीडितरसं स्नेहाढ्यं तत् प्रशस्यते ।

सभी सूप्य शाक ( अर्थात् जिनके दानों का दाल बनती है )—उन सभी मूंग, मटर, उर्द, रहर आदि की पत्ती का शाक, फञ्जी ( भारंगी, बभनेटी ), चिल्ली ( वनवथुआ ), कुतुम्बक ( गूमा की पत्ती ), आलू ( सभी प्रकार के आलू की पत्ती का साग ), कुटिञ्जर ( ताम्रमूली ), शण ( सन की पत्ती या फूल ), सेमर का फूल, कर्बुदार ( कचनार ), सुवर्चला, निष्पाव ( सेम ), कोविदार ( लाल कचनार का फूल ), पत्तूर ( चौराई का भेद ), चुचुपर्णी ( बड़ी चेच का भेद ), कुमारजीव ( जीवंती ), लोट्टक ( मसी का भेद, ) पालक्य ( पालक ), मारिष ( मर्सा ), कलम्बो ( करेमू ), नालिका ( नाई ), आसुरी ( राई ), कुसुम्भ ( बर्रे ), वृकधूमक, लक्ष्मणा ( लक्ष्मणा की पत्ती का शाक ), प्रपुन्नाड ( चकवड़ ), नलिनी ( कमल के डंठल, पत्ती, फूल आदि ) अथवा नील की पत्ती, कुठेरक ( वन तुलसी ), लोणिका ( नोनी ), यवशाक ( बथुवा ), कुष्माण्ड ( सफेद कोहड़ा ), अवल्गुज ( वकुची की पत्ती ), यातुक ( सफेद सरिवन ), शालकल्याणी ( चौराई का भेद ), त्रिपर्णी ( हंसपदी ), पीलुपर्णिक ( मूर्वा की पत्ती ), इन सभी शाक वर्गों का गुण गुरु और रूक्ष होता है। प्रायः कब्जियत करने के बाद पचता है। रस में मीठा, वीर्य में शीतल और मल का भेदन करनेवाला होता है। इन सभी शाकों को उबाल कर, रस को निचोड़ कर, घी में भूनकर खाने से लाभकारी सिद्ध होता है॥ ९८-१०३ ॥

शणस्य कोविदारस्य कर्बुदारस्य शाल्मलेः ॥ १०४ ॥
पुष्पं ग्राहि प्रशस्तं च रक्तपित्ते विशेषतः । न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षपद्मादिपल्लवाः ॥ १०५ ॥

**कषायाः स्तम्भनाः शीता हिताः पित्तातिसारिणाम् ।**
**वायुं वत्सादनी हन्यात् कफं गण्डीरचित्रकौ ॥ १०६ ॥**
**श्रेयसी बिल्वपर्णी च बिल्वपत्रं तु वातनुत् । भण्डी शतावरीशाकं बला जीवन्तिकं च यत् ॥**
**पर्वण्याः पर्वपुष्प्याश्च वातपित्तहरं स्मृतम् । लघु भिन्नशकृत्तिक्तं लाङ्गलक्युरुबूकयोः ॥**
**तिलवेतसशाकं च शाकं पञ्चाङ्गुलस्य च । वातलं कटुतिक्ताम्लमधोमार्गप्रवर्तनम् ॥१०९॥**
**रूक्षाम्लमुष्णं कौसुम्भं कफघ्नं पित्तवर्धनम् ।**

सन, कोविदार ( लाल कचनार ), कर्बुदार ( सफेद कचनार ) और सेमर का फूल — मल को बांधनेवाला और रक्त पित्त रोग में विशेष लाभकारी है ।

न्यग्रोध ( वट ), उदुम्बर ( गुलर ), पीपल, पकड़ो और कमल आदि की पत्तियाँ — रस में कषाय, स्तम्भन, वीर्य में शीतल और पित्तजन्य अतिसार को दूर करनेवाली होती हैं ।

वत्सादनी ( गुडूची ) का शाक — खाने से बढ़ी हुई वायु नष्ट होती है । गण्डीर और चित्रक की पत्ती का शाक—बढ़े हुए कफ को दूर करता है । श्रेयसी ( गज पीपल ), बिल्वपर्णी और बेल-पत्र का शाक वातविकार को दूर करता है ।

भण्डी ( निशोथ ) की पत्ती का शाक, शतावर की पत्ती, बरियारा की पत्ती, जीवन्ती की पत्ती, पर्वणी ( दूब ) और पर्वपुष्पी—इनके शाक, वात पित्त को दूर करने वाले होते हैं ।

लाङ्गलकी ( कलिहारी ) की पत्ती के, उरुबूक ( रक्त एरण्ड ) की पत्ती के शाक — लघु, तिक्त और मल का भेदन करते हैं । तिल, बेंत और श्वेत एरण्ड की पत्ती के शाक — वातल, कटु, तिक्त और अम्ल होते हैं, वायु को अधो मार्ग से अर्थात् मल-मूत्र के मार्ग से निकालने वाले होते हैं । बर्रे का शाक—रूक्ष, अम्ल, उष्ण, कफशामक और पित्तवर्धक होता है ॥ १०४–१०९ ॥

**त्रपुसैर्वारुकं स्वादु गुरु विष्टम्भि शीतलम् ॥ ११० ॥**
**मुखप्रियं च रूक्षं च मूत्रलं त्रपुसं त्वति । एर्वारुकं च संपक्वं दाहतृष्णाक्लमार्तिनुत् ॥१११॥**
**वर्चोभेदीन्यलाबूनि रूक्षशीतगुरूणि च । चिर्भटैर्वारुके तद्वद्वर्चोभेदहिते तु ते ॥ ११२ ॥**
**सक्षारं पक्वकूष्माण्डं मधुराम्लं तथा लघु । सृष्टमूत्रपुरीषं च सर्वदोषनिवर्हणम् ॥ ११३ ॥**
**केलूटं च कदम्बं च नदीमाषकमैन्दुकम् । विशदं गुरु शीतं च समभिष्यन्दि चोच्यते ॥**

त्रपुष ( खीरा ), एर्वारुक ( ककड़ी ), ये मधुर, गुरु, कब्ज करने वाले, शीतल, मुख के लिये प्रिय, रूक्ष और विशेष कर खीरा अति मूत्रल होता है ।

पकी हुई ककड़ी अन्तर्दाह, प्यास, क्लम-जन्य कष्ट को दूर करने वाली होती है । अलाबू (कद्दू) का शाक — मल को भेदन करने वाला, शीतल, रूक्ष और भारी होता है ।

चिरभटी ( फूट ) और एर्वारुक इन दोनों के कच्चे फल का शाक — उसी प्रकार मल को भेदन करने वाले, रूक्ष, शीतल और गुरु होते हैं । पर विशेषकर वर्चोभेद ( अतिसार ) रोग में एकत्रित मल को निकाल कर अतिसार को दूर करते हैं ।

पके हुये कूष्माण्ड ( श्वेत कोहड़ा ) का शाक — क्षार युक्त, मधुर और अम्ल, गुण से हल्का होता है । मल, मूत्र को निकालने वाला और सभी दोषों को दूर करने वाला होता है ।

केलूट ( कठगुलर ), कदम्ब, नदीमाषक, ऐन्दुक इनके शाक विशद, गुरु, वीर्य में शीत, और कफकारक होते हैं ॥ ११०–११४ ॥

**उत्पलानि कषायाणि रक्तपित्तहराणि च । तथा तालप्रलम्बं स्यादुरःक्षतरुजापहम् ॥११५॥**
**खर्जूरं तालशस्यं च रक्तपित्तक्षयापहम् । तरूटबिसशालूकक्रौञ्चादनकशेरुकम् ॥ ११६ ॥**
**श्रृङ्गाटकाङ्कलोड्यं च गुरु विष्टम्भि शीतलम् । कुमुदोत्पलनालास्तु सपुष्पाः सफलाः स्मृताः ॥**

**शीताः स्वादुकषायास्तु कफमारुतकोपनाः ।**

उत्पल ( नील कमल की पत्ती का शाक ) — यह कषाय और रक्तपित्त नाशक होता है ।

ताल के बाल ( जो लटका हुआ होता है जिसे काटकर ताड़ी निकाली जाती है ) का शाक उरक्षत-रोगजन्य वेदना को शान्त करने वाला होता है। खजूर का फल और ताड़ फल के भीतरी भाग की मज्जा ( खज्जा ) का शाक—रक्तपित्त और क्षय रोग को दूर करता है ।

तरूट ( कुमदनी ) का कन्द, विष ( भिसाड़ ), शालूक ( कमलकन्द ), क्रौञ्चादन ( छोटा कशेरू ), कशेरुक ( बड़ा चिचोर ), श्रृंगाटक ( सिघाड़ा ), अङ्कालोड्य ( कमल का बीज ) इन सभी के शाक गुरु, विष्टम्भी और वीर्य में शीत होते हैं ॥ ११५-११७ ॥

कोंई और नील कमल की नाल, फूल, फल—शीतल, मधुर और कषाय तथा कफ और वायु को कुपित करने वाले होते हैं ।

**कषायमीषद्विष्टम्भि रक्तपित्तहरं स्मृतम् ॥ ११८ ॥**
**पौष्करं तु भवेद्बीजं मधुरं रसपाकयोः । बल्यः शीतो गुरुः स्निग्धस्तर्पणो बृंहणात्मकः ॥**
**वातपित्तहरः स्वादुर्वृष्यो मुञ्जातकः परम् । जीवनो बृंहणो वृष्यः कण्ठ्यः शस्तो रसायने ॥**
**विदारिकन्दो बल्यश्च मूत्रलः स्वादुशीतलः ।**

कमल के बीजों का शाक — रस में कषाय और कुछ कब्जकारी होता है तथा रक्त-पित्त का नाशकरने वाला है । और रस एवं विपाक में मधुर होता है ।

मुञ्जातक ( यह एक कन्द होता है जो उत्तर भारत में अधिकांश होता है ) का शाक—बल को बढ़ाने वाला, वीर्य में शीत, गुरु, स्निग्ध, तर्पक और मांस को बढ़ाने वाला होता है। वात-पित्त नाशक, रस में मधुर और अधिक शुक्रवर्द्धक होता है ।

विदारीकन्द का शाक — जीवन शक्ति को देने वाला, बृंहण, शुक्र को बढ़ाने वाला, कण्ठ रोगों में लाभकारी और रसायन प्रयोग में श्रेष्ठ होता है । बलवर्धक, मूत्रवर्धक, रस में मधुर और वीर्य में शीतल होता है ॥ ११८-१२० ॥

**अम्लिकायाः स्मृतः कन्दो ग्रहण्यर्शोहितो लघुः ॥ १२१ ॥**
**नात्युष्णः कफवातघ्नो ग्राही शस्तो मदात्यये । त्रिदोषं बद्धविण्मूत्रं सार्षपं शाकमुच्यते ॥**
**( तद्वत् स्याद्रक्तनालस्य रूक्षमम्लं विशेषतः । )**
**तद्वत् पिण्डालुकं विद्यात् कन्दत्वाच्च मुखप्रियम् । सर्पच्छत्रकवर्ज्यास्तु बह्वयोऽन्याश्छत्रजातयः ॥**
**शीताः पीनसकर्त्र्यश्च मधुरा गुर्व्य एव च । चतुर्थः शाकवर्गोऽयं पत्रकन्दफलाश्रयः ॥१२४॥**

अम्लिका का कन्द — ग्रहणी, अर्श रोगों में हितकारी और लघु होता है। यह अधिक उष्ण नहीं होता, कफ एवं वायु-नाशक होता है। मलों को बाँधता है। मदात्यय रोग में लाभकारी होता है ।

सरसों का शाक — त्रिदोषवर्धक, मल को बाँधने वाला, मूत्र को रुक-रुक कर निकालने वाला होता है । (इसी प्रकार रक्तनाल ( पटुवा ) का शाक—रूक्ष और विशेषकर अम्ल होता है । ) पिण्डालु—यह भी सरसों की भाँति त्रिदोषकारक, मल, मूत्र को बाँधने वाला होता है। कन्द होने के कारण यह मुख के लिये अत्यन्त प्रिय होता है ।

सर्पच्छत्रक को छोड़ कर अन्य सभी छत्रक जाति के शाक — वीर्य में शीत, पीनस रोग कारक, रस में मीठे, गुण में गुरु होते हैं । इस प्रकार यह पत्र, कन्द, फल का आश्रयभूत चौथा शाक वर्ग समाप्त हुआ ॥ १२१-१२४ ॥

अथ फलवर्गः—

❀ तृष्णादाहज्वरश्वासरक्तपित्तक्षतक्षयान्। वातपित्तमुदावर्तं स्वरभेदं मदात्ययम् ॥ १२५ ॥
तिक्तास्यतामास्यशोषं कासं चाशु व्यपोहति। मृद्वीका बृंहणी वृष्या मधुरा स्निग्धशीतला ॥

## ५. फल वर्ग ( Class of Fruits )

मुनक्का — यह प्यास, अन्तर्दाह, ज्वर, दमा, रक्तपित्त, उरःक्षत, क्षयरोग, वात, पित्त, उदावर्तरोग, स्वरभेद, मदात्ययरोग, मुख में तिक्त रस का होना, मुखशोष और कास रोग को शीघ्र दूर करने वाला होता है। यह मांसवर्धक, शुक्रवर्धक, रस में मधुर, स्निग्ध और वीर्य में शीतल होता है ॥ १२५–१२६ ॥

❀ मधुरं बृंहणं वृष्यं खर्जूरं गुरु शीतलम्। क्षयेऽभिघाते दाहे च वातपित्ते च तद्धितम् ॥

खजूर ( छोहाड़ा ) — रस में मधुर, मांस को बढ़ाने वाला, शुक्रवर्धक, गुरु और वीर्य में शीतल है। क्षय, आघात लगने पर, अन्तर्दाह होने पर और वात-पित्तजन्य रोगों में हितकारी होता है ॥ १२७ ॥

तर्पणं बृंहणं फल्गु गुरु विष्टम्भि शीतलम्। परूषकं मधूकं च वातपित्ते च शस्यते ॥ १२८ ॥

फल्गु ( अंजीर ) — शरीर को तृप्त करने वाला मांसवर्धक, गुरु, विष्टम्भी और शीतल होता है। फालसा और महुवा—ये दोनों वात-पित्तज रोगों में अधिक उपकारी होते हैं ॥ १२८ ॥

❀ मधुरं बृंहणं बल्यमाम्रातं तर्पणं गुरु। सस्नेहं श्लेष्मलं शीतं वृष्यं विष्टभ्य जीर्यति ॥१२९ ॥

आम्रातक ( आमड़ा ) — रस में मधुर, मांसवर्धक, बलवर्धक और गुरु होता है। यह कुछ स्नेह से युक्त और कफवर्धक है। वीर्य में शीत, शुक्र को बढ़ाने वाला है और कब्ज कर के पचता है ॥ १२९ ॥

तालशस्यानि सिद्धानि नारिकेलफलानि च। बृंहणस्निग्धशीतानि बल्यानि मधुराणि च ॥

पका हुए ताल का फल और पका हुआ नारियल का फल — मांसवर्धक, स्निग्ध, वीर्य में शीत, बलवर्द्धक और मधुर होता है ॥ १३० ॥

मधुराम्लकषायं च विष्टम्भि गुरु शीतलम्। पित्तश्लेष्मकरं भव्यं ग्राहि वक्त्रविशोधनम् ॥

भव्य ( कमरख ) का फल — मधुर, खट्टा, कषाय, कब्ज करने वाला, गुरु और वीर्य में शीतल होता है। पित्त और कफ को बढ़ाने वाला, मल को बाँधने वाला और मुख को शुद्ध करने वाला होता है ॥ १३१ ॥

❀ अम्लं परूषकं द्राक्षा बदराण्यारुकाणि च। पित्तश्लेष्मप्रकोपीणि कर्कन्धुनिकुचान्यपि ॥१३२॥

परुषक ( फालसा ) खट्टा फालसा, मुनक्का, खट्टी बेर, आलूबोखारा, छोटी बेर और बड़हल के फल पित्त और कफ को कुपित करने वाले होते हैं ॥ १३२ ॥

नात्युष्णं गुरु संपक्वं[1] स्वादुप्रायं मुखप्रियम्। बृंहणं जीर्यति क्षिप्रं[2] नातिदोषलमारुकम् ॥

आलूबोखारा — इसका पका फल अधिक उष्ण नहीं होता, गुरु होता है। प्रायः मधुर और खाने में प्रिय होता है। बृंहण, शीघ्र पचने वाला और अधिक मात्रा में दोषों को नहीं बढ़ाता है ॥ १३३ ॥

द्विविधं शीतमुष्णं च मधुरं चाम्लमेव च। गुरु पारावतं ज्ञेयमरुच्यत्यग्निनाशनम् ॥ १३४ ॥

पारावत ( अमरूद ) — मधुर और अम्ल दो तरह का होता है। मधुर पारावत —वीर्य में शीत, रस में मधुर और भारी होता है। अम्ल पारावत—वीर्य में उष्ण, अरुचिनाशक और अत्यग्नि को दूर करने वाला होता है ॥ १३४ ॥

---

१. 'संशुष्कं' यो.। २. 'संबृंहणं शीघ्रजरं' ग.।

भव्यादल्पान्तरगुणं काश्मर्यफलमुच्यते। तथैवाल्पान्तरगुणं तूदमम्लं परूपकात् ॥ १३५ ॥

गम्भारी का फल — कमरख से अल्प गुण वाला होता है। इसी प्रकार खट्टा तूत फालसा से अल्प गुण वाला होता है ॥ १३५ ॥

कषायमधुरं टङ्कं वातलं गुरु शीतलं। कपित्थमामं कण्ठघ्नं विषघ्नं ग्राहि वातलम् ॥ १३६ ॥
मधुराम्लकषायत्वात् सौगन्ध्याच्च रुचिप्रदम्। परिपक्वं[1] च दोषघ्नं विषघ्नं ग्राहि गुर्वपि ॥

टंक ( नासपाती ) — रस में कषाय, मधुर, वातवर्धक, गुरु, वीर्य में शीतल होता है। कच्चा कैंथ—स्वरभेदकारक, विषनाशक, मल को रोकने वाला और वातकारक होता है। रस में मधुर, अम्ल, कषाय होने से और सुगन्धित होने से पका कैंथ—रुचिवर्धक, दोषों को नष्ट करने वाला, विष का नाश करने वाला, ग्राही और भारी होता है ॥ १३६-१३७ ॥

ॐ बिल्वं तु दुर्जरं पक्वं दोषलं पूतिमारुतम्। स्निग्धोष्णतीक्ष्णं तद्बालं दीपनं कफवातजित् ॥

पके हुए बिल्व का फल — पचने में कठिन, दोषों को बढ़ाने वाला, दुर्गन्ध के साथ अपान वायु को निकालने वाला होता है। कच्चा बेल का फल—स्निग्ध, वीर्य में उष्ण, तीक्ष्ण, अग्निदीपक और कफ-वात को जीतने वाला होता है ॥ १३८ ॥

ॐ रक्तपित्तकरं[2] बालमापूर्णं पित्तवर्धनम्। पक्वमाम्रं जयेद्वायुं मांसशुक्रबलप्रदम् ॥ १३९ ॥

कच्चा आम का फल — रक्त और पित्त को बढ़ाने वाला होता है। तरुण आम का फल—पित्तवर्धक होता है। पक्के आम का फल—वायु को दूर करता है, मांस, शुक्र और बल का वर्धक होता है ॥ १३९ ॥

ॐ कषायमधुरप्रायं गुरु विष्टम्भि शीतलम्। जाम्बवं कफपित्तघ्नं ग्राहि वातकरं परम् ॥१४०॥

पक्का जामुन का फल — प्रायः रस में कषाय, मधुर, गुरु, कब्जकारी, वीर्य में शीत, कफ-पित्त नाशक, मल को बाँधने वाला और अधिक रूप में वातवर्धक होता है ॥ १४० ॥

बदरं मधुरं स्निग्धं भेदनं वातपित्तजित्। तच्छुष्कं कफवातघ्नं पित्ते न च विरुध्यते ॥१४१॥

ताजा बेर — रस में मधुर, स्निग्ध मल का भेदक और वात-पित्त को नष्ट करने वाला होता है। सूखा हुआ बेर कफ-वात को दूर करता है और पित्त विकार में विरुद्ध नहीं होता ॥ १४१ ॥

कषायमधुरं शीतं ग्राहि सिम्बि(ञ्चि)तिकाफलम्। गाङ्गेरुकी करीरं च बिम्बी तोदनधन्वनम् ॥
मधुरं सकषायं च शीतं पित्तकफापहम्। संपक्वं पनसं मोचं राजादनफलानि च ॥ १४३ ॥
स्वादूनि सकषायाणि स्निग्धशीतगुरूणि च। कषायविशदत्वाच्च सौगन्ध्याच्च रुचिप्रदम् ॥
अवदंशक्षमं हृद्यं[3] वातलं लवलीफलम्। नीपं शताह्वकं[4] पीलु तृणशून्यं विकङ्कतम् ॥ १४५ ॥
प्राचीनामलकं चैव दोषघ्नं गरहारि च। ऐङ्गुदं तिक्तमधुरं स्निग्धोष्णं कफवातजित् ॥ १४६ ॥

सिञ्चितिका फल ( सेव ) — सेव रस में कषाय और मधुर, वीर्य में शीत और ग्राही होता है। गांगेरुक—( गंगेरन ) करील, बिम्बी, तोदन ( तुन ), धन्वन ( धामन )—इनके फल रस में मधुर, कुछ कषाय, वीर्य में शीतल, पित्त तथा कफनाशक होते हैं। कटहल, केला, खिरनी पके हुए इनके फल-रस में मधुर, कुछ कषाय, स्निग्ध, वीर्य में शीतल और गुरु होते हैं। लवली फल—( हरफारेवरी ) रस में कषाय और विशद होने से तथा सुगन्धित होने के कारण भोजन में रुचिकारक है। यह चटनी बनाने योग्य होता है। हृदय के लिए हितकर होता है तथा वायु-वर्धक होता है। कदम्ब, सोआ पीलू का फल, तृणशून्य ( केवड़े का फल या मल्लिका का फल ), विकंकत, ( यह एक जंगली फल होता है ), प्राचीनामलक—इनके फल त्रिदोषनाशक

---

१. 'तदेव पक्वम्' इति पा.। २. वातपित्तकरम्' इति पा.। ३. 'रूक्षं' ग. 'रुच्यम्' इति पा.।
४. 'सभार्गकं' ग.। 'शताक्षकम्' इति 'शतारुकम्' इति च पा.।

और कृत्रिम विष को दूर करने वाले होते हैं। इङ्गुदी—( तापस फल ) यह रस में तिक्त और मधुर, स्निग्ध, वीर्य में उष्ण, कफ और वायु को नष्ट करने वाला होता है॥ १४२-१४६॥

**तिन्दुकं कफपित्तघ्नं कषायं मधुरं लघु। विद्यादामलके सर्वान् रसांल्लवणवर्जितान्॥ १४७॥**
**रूक्षं स्वादु कषायाम्लं कफपित्तहरं परम्।**

तिन्दुक ( तेंदु ) का फल — कफ-पित्तनाशक रस में कषाय, मधुर और लघु होता है। आँवला—इसमें नमक रस को छोड़कर सभी रस वर्तमान हैं। गुण में रूक्ष, रस में मधुर, कषाय, अम्ल होता है। विशेष रूप में कफ और पित्त का शामक होता है॥ १४७॥

**विमर्श**—आँवले में अम्ल रस पाया जाता है पर अम्ल द्रव्यों में आँवले की गणनानाम तक नहीं होती क्योंकि यह अम्ल तो होता है पर अम्ल रस के कार्यों को नहीं करता। अतः पित्त का नाशक ही माना जाता है और अपने रस प्रभाव के कारण यह त्रिदोषशामक होता है। सुश्रुत ने भी आँवले का गुण बताया है यथा—'अम्लं समधुरं तिक्तं कषायं कटुकं सरम्। चक्षुष्यं सर्वदोषघ्नं वृष्यमामलकीफलम्॥' ( सू. अ. ४६ )

**रसासृङ्मांसमेदोजान्दोषान् हन्ति बिभीतकम्॥१४८॥**
**स्वरभेदकफोत्क्लेदपित्तरोगविनाशनम्। अम्लं कषायमधुरं वातघ्नं ग्राहि दीपनम्॥१४९॥**
**स्निग्धोष्णं दाडिमं हृद्यं कफपित्ताविरोधि च। रूक्षाम्लं दाडिमं यत्तु तत् पित्तानिलकोपनम्॥**

बहेड़ा — बहेड़ा रस, रक्त, मांस और मेदा की विकृति से होने वाले रोगों को दूर करता है। एवं स्वरभेद कफ का उत्क्लेद और पित्त रोग को दूर करता है। खट्टा अनार—कषाय, मधुर, वात शामक, मल को बाँधने वाला, अग्निदीपक, स्निग्ध, वीर्य में उष्ण, हृदय के लिए लाभदायी, कफ और पित्त का विरोधी नहीं होता है। जो अनार रूक्ष और अम्ल होता है वह पित्त और वायु को कुपित करने वाला होता है॥ १४८-१५०॥

**मधुरं पित्तनुत्तेषां पूर्वं दाडिममुत्तमम्। वृक्षाम्लं ग्राहि रूक्षोष्णं वातश्लेष्मणि शस्यते॥१५१॥**

मीठा अनार — जो केवल मीठा होता है वह पित्तनाशक होता है। और वही अनारों में उत्तम होता है। वृक्षाम्ल — यह मल को बाँधने वाला, रूक्ष और वीर्य में उष्ण होता है। वात और कफ की विकृति में लाभकर होता है॥ १५१॥

**अम्लिकायाः फलं पक्वं तस्मादल्पान्तरं गुणैः। गुणैस्तैरेव संयुक्तं भेदनं त्वम्लवेतसम्॥१५२॥**

पकी इमली — इसका फल गुणों में वृक्षाम्ल से कुछ न्यून होता है। अम्लवेतस—अम्लवेतस इमली के फलों के समान ही गुण वाला होता है। पर यह भेदक (मलनिस्सारक) होता है॥१५२॥

**शूलेऽरुचौ विबन्धे च मन्देऽग्नौ मद्यविप्लवे[1]। हिक्काश्वासे च कासे च वम्यां वर्चोगदेषु च॥**
**वातश्लेष्मसमुत्थेषु सर्वेष्वेवोपदिश्यते। केसरं मातुलुङ्गस्य लघु शेषमतोऽन्यथा॥ १५४॥**

मातुलुङ्ग ( बिजौरा नीबू ) का केशर — यह उदरशूल, अरुचि, विबन्ध, मन्दाग्नि, मदात्यय रोग, हिचकी, दमा, कास, वमन और पुरीष की विकृति से होने वाले और वात-कफ से होने वाले सभी रोगों में लाभकर और लघु होता है। बिजौरा नीबू की त्वचा आदि का गुण इससे विपरीत होता है॥ १५३-१५४॥

**रोचनो दीपनो हृद्यः सुगन्धिस्त्वग्विवर्जितः। कर्चूरः कफवातघ्नः श्वासहिक्कार्शसां हितः॥**

कचूर — छिलका से रहित कचूर भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाला, अग्निदीपक, हृदय को बल देने वाला, सुगन्धयुक्त, वात और कफ को शान्त करने वाला, श्वास, हिचकी एवं अर्श रोगों में लाभप्रद होता है॥ १५५॥

---

१. 'विक्लवे' इति पा.।

**मधुरं किंचिदम्लं च हृद्यं भक्तप्ररोचनम्[1]। दुर्जरं वातशमनं नागरङ्गफलं गुरु ॥ १५६ ॥**

नारंगी — इसका फल रस में मधुर और कुछ खट्टा होता है। हृदय के लिए लाभप्रद, भोजन में रुचिकारक, पचने में भारी, वातशामक एवं गुरु होता है ॥ १५६ ॥

**वातामाभिषुकाक्षोटमुकूलकनिकोचकाः। गुरूष्णस्निग्धमधुराः सोरुमाणा बलप्रदाः ॥ १५७ ॥**
**वातघ्ना बृंहणा वृष्याः कफपित्ताभिवर्धनाः। प्रियालमेषां सदृशं विद्यादौष्ण्यं विना गुणैः ॥**

बादाम, अभिषुक, अक्षोट ( अखरोट ), मुकूलक ( पिस्ता ), निकोचक ( चिलगोजा ), उरुमाण ( खुरमानी ) — इन सबों के फल पचने में भारी, वीर्य में उष्ण, स्निग्ध, रस में मधुर, बलकारक, वातशामक, मांसवर्धक, शुक्रवर्धक और कफ एवं पित्त को बढ़ाने वाले होते हैं। प्रियाल (चिरौंजी)— यह बादाम आदि के फलों में रहने वाली उष्णता को छोड़कर उन सभी फलों के शेष गुणों के समान होता है ॥ १५७–१५८ ॥

**श्लेष्मलं मधुरं शीतं श्लेष्मातकफलं गुरु। श्लेष्मलं गुरु विष्टम्भि चाङ्कोटफलमग्निजित् ॥ १५९ ॥**
**गुरूष्णं मधुरं रूक्षं केशघ्नं च शमीफलम्। विष्टम्भयति कारञ्जं वातश्लेष्माविरोधि च ॥१६०॥**

श्लेष्मातक ( बहुवार-लसोड़ा ) — यह कफवर्धक, रस में मधुर, वीर्य में शीत और गुरु होता है। अङ्कोलफल ( ढेरा )—कफ को बढ़ाने वाला, भारी, कब्ज करने वाला और अत्यग्नि रोग ( भस्मक ) को शान्त करने वाला होता है। शमी का फल—गुरु, वीर्य में उष्ण, रस में मधुर, रूक्ष और बालों को नष्ट करता है। करञ्ज का फल—कब्जकारक, पित्त और कफ का विरोधी नहीं है अर्थात् अनुकूल होता है ॥ १५९-१६० ॥

**आम्रातकं दन्तशठमम्लं सकरमर्दकम्। रक्तपित्तकरं विद्यादैरावतकमेव च ॥ १६१ ॥**
**वातघ्नं दीपनं चैव वार्ताकं कटु तिक्तकम्। वातलं कफपित्तघ्नं विद्यात् पर्पटकीफलम् ॥१६२॥**

आम्रातक, दन्तशठ ( जम्बीरी नींबू ), करौंदा, ऐरावतक ( नारङ्गी ) — इनके फल रस में अम्ल, रक्त एवं पित्त को बढ़ाने वाले होते हैं। वार्ताक (बैंगन) का फल वातनाशक, दीपक, रस में कटु और तिक्त होता है। पर्पटी फल—यह वात को बढ़ाने वाला, कफ एवं पित्त का नाशक होता है ॥ १६१–१६२ ॥

**पित्तश्लेष्मघ्नमम्लं च वातलं चाक्षिकीफलम्। मधुराण्यम्लपाकीनि[2] पित्तश्लेष्महराणि च ॥१६३॥**
**अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षन्यग्रोधानां फलानि च। कषायमधुराम्लानि वातलानि गुरूणि च ॥१६४॥**
**भल्लातकास्थ्यग्निसमं तन्मांसं[3] स्वादु शीतलम्। पञ्चमः फलवर्गोऽयमुक्तः प्रायोपयोगिकः ॥**

आक्षिकीफल ( आच्छूक वृक्ष का फल ) — यह पित्त और कफ को नष्ट करने वाला, रस में अम्ल और वातवर्धक होता है। अश्वत्थ ( पीपल ), उदुम्बर (गूलर), प्लक्ष (पाकड़), न्यग्रोध (वट)— इनके फल कसैले, मीठे, और खट्टे होते हैं। ये तीनों प्रकार के फल रस में मधुर, विपाक में अम्ल कफ-पित्तशामक, वातवर्धक और गुरु होते हैं। भल्लातक ( भिलावा ) की गुठली—अग्नि की तरह उष्ण होती है। भिलावे के फल का छिलका और मांस ( गूदा )—रस में मधुर और वीर्य में शीतल होता है। इस प्रकार प्रायः सदा काम में आने वाले फल वर्गों का यह पाचवाँ वर्ग समाप्त हुआ ॥ १६३–१६५ ॥

**अथ हरितवर्गः—**

**⊛ रोचनं दीपनं वृष्यमार्द्रकं विश्वभेषजम्। वातश्लेष्मविबन्धेषु रसस्तस्योपदिश्यते ॥१६६॥**

---

१. 'सुगन्धि मधुरं साम्लं विशदं भक्तरोचनम्' ग.।

२. 'मधुराण्यनुपाकीनि वातपित्तहराणि च' इति पा.। ३. 'त्वङ्मांसम्' इति पा.।

## ६. हरित वर्ग ( Class of Greens )

अदरख — भोजन में रुचि उत्पन्न करता है, अग्नि को बढ़ाता और वीर्यवर्धक होता है। इसका रस, वात और कफ से होने वाले विबन्धों को दूर करने वाला होता है ॥ १६६ ॥

**ॐ रोचनो दीपनस्तीक्ष्णः सुगन्धिर्मुखशोधनः[1]। जम्बीरः कफवातघ्नः क्रिमिघ्नो भक्तपाचनः ॥**

जम्बीर — यह भोजन में रुचिकारक, अग्निदीपक, तीक्ष्ण, सुगन्धित है और मुख को साफ रखता, कफ, वात और क्रिमि को नष्ट करता है एवं भोजन को पचाने वाला होता है ॥ १६७ ॥

**ॐ बालं दोषहरं, वृद्धं त्रिदोषं, मारुतापहम्। स्निग्धसिद्धं, विशुष्कं तु मूलकं कफवातजित् ॥**

कोमल बाल्यावस्था की मूली — सभी दोषों को दूर करने वाली होती है। स्नेह से पकाई हुई मूली का शाक—वायु को दूर करने वाला होता है। सूखी मूली वात और कफ को नष्ट करने वाली होती है ॥ १६८ ॥

**हिक्काकासविषश्वासपार्श्वशूलविनाशनः। पित्तकृत् कफवातघ्नः सुरसः पूतिगन्धहा ॥ १६९ ॥**

सुरस ( तुलसी ) — यह हिचकी, कास, विष-विकार, दमा, और पार्श्वशूल को दूर करने वाली होती है। यह पित्त कारक, कफ, वात को नष्ट करने वाली और शरीर या भोज्य द्रव्यों की दुर्गन्ध को दूर करने वाली होती है ॥ १६९ ॥

**यवानी चार्जकश्चैव शिग्रुशालेयमृष्टकम्। हृद्यान्यास्वादनीयानि पित्तमुत्क्लेशयन्ति च ॥१७०॥**

अजवायन, अर्जक, सहिजन, शालेय ( सौंफ ), मृष्टक — ये हृदय के लिये लाभकारी, स्वाद में उत्तम और पित्त को प्रकुपित करने वाले होते हैं ॥ १७० ॥

**गण्डीरो जलपिप्पल्यस्तुम्बरुः शृङ्गवेरिका[2]। तीक्ष्णोष्णकटुरूक्षाणि कफवातहराणि च ॥१७१॥**

गण्डीर, जलपिप्पली ( जलधनियाँ ), तुम्बरु ( नैपाली धनियाँ, तुम्बल ) शृङ्गवेरिका — ये तीक्ष्ण, वीर्य में उष्ण, कटु, रूक्ष, कफ और वात को दूर करनेवाले होते हैं ॥ १७१ ॥

**पुंस्त्वघ्नः कटुरूक्षोष्णो भूस्तृणो[3] वक्त्रशोधनः। खराह्वा[4] कफवातघ्नी बस्तिरोगरुजापहा॥१७२॥**

भूस्तृण ( हरद्वारी तृण ) — यह पुरुषत्व-शक्ति को नष्ट करती है। कटु, रूक्ष, वीर्य में उष्ण और मुख को साफ करने वाली होती है। खराह्वा ( स्याहजीरा चक्र० )—यह कफ और वात को नष्ट करनेवाली, बस्ति के शूल और रोगों को दूर करने वाली होती है ॥ १७२ ॥

**ॐ धान्यकं चाजगन्धा च सुमुखश्चेति रोचनाः। सुगन्धा नातिकटुका दोषानुत्क्लेशयन्ति च ॥**

धनियाँ ( हरी धनियाँ ), अजगन्धा ( ममरी ), सुमुख (तुलसी का भेद) — ये भोजन में रुचि उत्पन्न करते हैं। मुख की दुर्गन्धि को दूर कर सुगन्ध उत्पन्न करते हैं। ये अधिक कटु नहीं होते हैं पर वात, पित्त, कफ को प्रकुपित करनेवाले होते हैं ॥ १७३ ॥

**ॐ ग्राही गृञ्जनकस्तीक्ष्णो वातश्लेष्मार्शसां हितः। स्वेदनेऽभ्यवहारे च योजयेत्तमपित्तिनाम् ॥**

गृञ्जनक ( गाजर ) — यह मल को बाँधनेवाला, तीक्ष्ण, वात, कफ और अर्श के रोगियों के लिये हितकारी होता है। जो व्यक्ति पित्तप्रकृति के नहीं हैं उनको पसीना लाने के लिये और भोजन में प्रयोग करना चाहिये ॥ १७४ ॥

**ॐ श्लेष्मलो मारुतघ्नश्च पलाण्डुर्न च पित्तनुत्[5]। आहारयोगी बल्यश्च गुरुर्वृष्योऽथ रोचनः ॥१७५॥**

पलाण्डु ( प्याज ) — यह कफवर्धक, वातनाशक और पित्त को नष्ट नहीं करने वाला है।

---

१. 'मुखबोधनः' इति पा.। २. 'जलपिप्पली गण्डीरः शृङ्गवेर्यथ तुम्बरु' ग.।
३. 'भूस्तृणो गन्धतृणः' गङ्गाधरः। तत्र 'पारसीययवानी' ग.। ४. 'खराह्वा कृष्णजीरकम्' चक्रः 'खराश्वा' इति पा.।
५. 'न च पित्तकृत्' यो.।

आहार के काम में आनेवाला, बलवर्धक, भारी, शुक्रवर्धक, और भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाला है ॥ १७५ ॥

**क्रिमिकुष्ठकिलासघ्नो वातघ्नो गुल्मनाशनः । स्निग्धश्चोष्णश्च वृष्यश्च लशुनः कटुको गुरुः ॥**

लशुन ( लहशुन ) — कृमि-रोग, कुष्ठ, किलास ( श्वेत कुष्ठ ) वात-विकार और गुल्म रोग नाशक होता है। यह स्निग्ध, वीर्य में उष्ण, शुक्रवर्धक, रस में कटु और गुरु होता है ॥ १७६ ॥

**शुष्काणि कफवातघ्नान्येतान्येषां फलानि च। हरितानामयं चैष षष्ठो वर्गः समाप्यते ॥१७७॥**

इस हरित वर्ग में जिन-जिन फलों का वर्णन आया है उन सभी के सूखे फल, वात और कफ को दूर करनेवाले होते हैं। इस प्रकार यह हरित वर्ग नामक छठाँ वर्ग समाप्त हुआ ॥ १७७ ॥

**अथ मद्यवर्गः—**

**प्रकृत्या मद्यमम्लोष्णमम्लं चोक्तं विपाकतः। सर्वं सामान्यतस्तस्य विशेष उपदेक्ष्यते ॥१७८॥**

## ७. मद्य वर्ग ( Class of Wines or Fermentative Products )

सामान्यतः सभी मद्य स्वभाव से रस में अम्ल, वीर्य में उष्ण और विपाक में अम्ल होते हैं। इन मद्यों में जिनका विशेष गुण होता है उनका विशेष रूप से वर्णन किया जा रहा है ॥ १७८ ॥

**कृशानां सक्तमूत्राणां ग्रहण्यर्शोविकारिणाम् । सुरा प्रशस्ता वातघ्नी स्तन्यरक्तक्षयेषु च ॥**

सुरा — यह कृश ( पतले ) मनुष्यों के लिये, जिन लोगों का मूत्र रुक गया है, जो व्यक्ति ग्रहणी और अर्श रोग से पीड़ित हैं उन लोगों के लिये हितकारी होती है। वात नाशक है। रक्त और दूध के क्षीण होने पर इसके प्रयोग से लाभ होता है ॥ १७९ ॥

**हिक्काश्वासप्रतिश्यायकासवर्चोग्रहारुचौ । वम्यानाहविबन्धेषु वातघ्नी मदिरा हिता ॥१८०॥**

मदिरा ( प्रसन्ना ) — यह हिचकी, दमा, प्रतिश्याय, खाँसी, मल की रुकावट, भोजन में अरुचि, वमन, आनाह और विबन्ध रोगों में हितकारी होती है और वातनाशक है ॥ १८० ॥

**शूलप्रवाहिकाटोपकफवातार्शसां हितः । जगलो ग्राहिरूक्षोष्णः शोफघ्नो भक्तपाचनः ॥१८१॥**

जगल ( मद्य का नीचे का गाढ़ा भाग ) — यह शूल, प्रवाहिका, पेट में गुड़गुड़ाहट, कफ, वात और अर्श रोग में हितकारी है। मल को बाँधनेवाला, रूक्ष, वीर्य में उष्ण, शोथनाशक और अन्न को पचानेवाला होता है ॥ १८१ ॥

**शोषार्शोग्रहणीदोषपाण्डुरोगारुचिज्वरान् । हन्त्यरिष्टः कफकृतान् रोगान् रोचनदीपनः[2] ॥**

अरिष्ट — यह शोष, अर्श, ग्रहणी, पाण्डु रोग, भोजन में अरुचि, ज्वर और कफजन्य अनेकों रोगों को दूर करता है। भोजन में रुचि और अग्नि को तेज करनेवाला है ॥ १८२ ॥

**मुखप्रियः सुखमदः सुगन्धिर्बस्तिरोगनुत् । जरणीयः परिणतो हृद्यो वर्ण्यश्च शार्करः ॥१८३॥**

शार्कर ( शर्करा से बनाया हुआ मद्य ) — मुख के लिये प्रिय, सुखकारी, नशा लानेवाला, मुख में सुगन्ध लानेवाला, बस्ति रोग को दूर करनेवाला, भोज्य पदार्थ को पचानेवाला, पच जाने पर हृदय के लिये और वर्ण के लिये हितकारी होता है ॥ १८३ ॥

**रोचनो दीपनो हृद्यः शोषशोफार्शसां हितः । स्नेहश्लेष्मविकारघ्नो वर्ण्यः पक्वरसो मतः १८४**

पक्वरस शीधु — यह भोजन में रुचि उत्पन्न करनेवाला, अग्निदीपक, हृदय के लिये सुखकर, शोष, शोफ और अर्श रोग में हितकारी होता है। स्नेह और कफजन्य रोगों को दूर करनेवाला एवं शरीर के वर्ण के लिये हितकारी होता है ॥ १८४ ॥

**जरणीयो विबन्धघ्नः स्वरवर्णविशोधनः । लेखनः[3] शीतरसिको हितः शोफोदरार्शसाम् १८५**

---

१. 'शोषघ्नः' इति पा. । २. 'दीपनपाचनः' ग. । ३. 'कर्शनः' इति पा. ।

अपक्वरस शीधु — यह आहार द्रव्य को पकाने वाला, विबन्ध को दूर करनेवाला, स्वर और वर्ण को शुद्ध करनेवाला एवं लेखन होता है। शोथ, उदर रोग और अर्श के रोगियों के लिये हितकारी होता है ॥ १८५ ॥

**सृष्टभिन्नशकृद्वातो गौडस्तर्पणदीपनः। पाण्डुरोगव्रणहिता दीपनी चाक्षिकी मता[1] ॥ १८६ ॥**

गौड (गुड़ से बना हुआ मद्य) — यह मल को भेदन कर निकालनेवाला और अपान वायु को निकालनेवाला होता है। शरीर को तृप्त करता है और अग्नि दीपक होता है। बहेड़े की मदिरा—यह पाण्डु रोग और वर्ण के लिये लाभप्रद है। और अग्नि को तेज करती है ॥ १८६ ॥

*** सुरासवस्तीव्रमदो वातघ्नो वदनप्रियः। छेदी मध्वासवस्तीक्ष्णो मैरेयो मधुरो गुरुः ॥१८७॥**

सुरासव — यह तीव्र नशा को लानेवाला, वातनाशक और मुख के लिये प्रिय होता है। मध्वासव—यह दोषों का छेदन करनेवाला और तीक्ष्ण है। मैरेय—यह मधुर और भारी होता है॥

**विमर्श**—सुरासव—'सुरया सूयते तोयकार्यं क्रियते यस्मिन् स सुरासवः' जिस मदिरा के सन्धान में जल के स्थान पर सुरा का ही प्रयोग किया जाता है, उसे सुरासव कहते हैं। मध्वासव—महुए और गुड़ के संयोग से बनाये हुये मद्य को कहा जाता है। मैरेय—सुरा और आसव के बन जानेपर इन दोनों का एक पात्र में सन्धान करने को मैरेय कहा जाता है। जैसा कि वृद्ध शौनक का वचन है—'आसवस्य सुरायाश्च द्वयोरेकत्र भाजने। संधानं तद्विजानीयान्मैरेयमुभयात्मकम् ॥' (चक्रपाणि)।

**धातक्याऽभिपुतो हृद्यो रूक्षो रोचनदीपनः। माध्वीकवन्न चात्युष्णो मृद्वीकेक्षुरसासवः १८८**

धव के फूल से बने हुये मद्य — हृदय के लिये हितकारी, रूक्ष, भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाला और अग्नि को तेज करनेवाला है। अंगूर के रस और ऊख के रस से सन्धान किया हुआ आसव-माध्वीक के समान गुणवाला होता है, पर माध्वीक के समान अधिक गर्म नहीं होता ॥

**रोचनं दीपनं हृद्यं बल्यं पित्ताविरोधि च। विबन्धघ्नं कफघ्नं च मधु[2] लघ्वल्पमारुतम् ॥१८९॥**

मधु (मधु - बनी हुई मदिरा) — यह भोजन में रुचि उत्पन्न करनेवाला, अग्निदीपक, हृदय को बल देनेवाला, बलवर्धक, पित्त का अविरोधी, विबन्ध एवं कफजन्य विकारों को दूर करने वाला होता है। लघु और वायु को अल्प मात्रा में बढ़ाने वाला होता है ॥ १८९ ॥

**सुरा समण्डा रूक्षोष्णा यवानां वातपित्तला। गुर्वी जीर्यति विष्टभ्य श्लेष्मला तु मधूलिका ॥**

जौ की बनी मण्ड सहित सुरा — रूक्ष, वीर्य में उष्ण, वात-पित्तवर्धक होती है, गुरु एवं कब्ज करके पचनेवाली होती है। मधूलिका (गेहूँ से बनी सुरा)—कफ को बढ़ानेवाली होती है ॥

**दीपनं जरणीयं च हृत्पाण्डुक्रिमिरोगनुत्। ग्रहण्यर्शोहितं भेदि सौवीरकतुषोदकम् ॥ १९१ ॥**

सौवीरक एवं तुषोदक — ये दोनों अग्निदीपक, अन्न को पचानेवाले, हृदय-विकार, पाण्डु और कृमि रोग को दूर करने वाले होते हैं। ग्रहणी और अर्श रोग में हितकारी एवं मल का भेदन करने वाले होते हैं ॥ १९१ ॥

**दाहज्वरापहं स्पर्शात् पानाद्वातकफापहम्। विबन्धघ्नमवस्रंसि दीपनं चाम्लकाञ्जिकम् ॥**

अम्लकाञ्जिक (धान्याम्ल-आरनाल) — स्पर्श से (कपड़े आरनाल में भिगो कर ओढ़ लेने से या आरनाल से परिषेचन करने से) दाह और ज्वर दूर होता है। पीने से वात और कफ जन्य विकार शान्त होते हैं। यह विबन्ध को दूर करता है, अवस्रंसी (मल-मूत्र को निकालने वाला) और अग्निदीपक है ॥ १९२ ॥

---

१. आक्षिकी बिभीतककृता सुरा। २. 'मध्विति मधुप्रधान आसवः' चक्रः।

**ॐ प्रायशोऽभिनवं मद्यं गुरु दोषसमीरणम्। स्रोतसां शोधनं जीर्णं दीपनं लघु रोचनम्॥**

प्रायः सभी नवीनमद्य — गुरु, वात, पित्त और कफ को कुपित करने वाले होते हैं। प्रायः सभी पुराने मद्य स्रोतों के शोधक, अग्निदीपक, लघु और भोजन में रुचि उत्पन्न करते हैं॥ १९३॥

**ॐ हर्षणं प्रीणनं मद्यं भयशोकश्रमापहम्। प्रागल्भ्यवीर्यप्रतिभातुष्टिपुष्टिवलप्रदम्॥ १९४॥**
**सात्त्विकैर्विधिवद्युक्त्या पीतं स्यादमृतं यथा। वर्गोऽयं सप्तमो मद्यमधिकृत्य प्रकीर्तितः॥**

विधिपूर्वक सेवित मद्य का गुण — नियमित रूप में पिया गया मद्य आनन्ददायक, तर्पक, भय, शोक और थकावट को दूर करने वाला होता है। प्रागल्भ्य (धृष्टता), वीर्य (पराक्रम), प्रतिभा, सन्तोष, शरीर-पुष्टि और बल देने वाला होता है। सात्त्विक मनुष्यों द्वारा विधिपूर्वक सेवित मद्य अमृत के समान फल देता है। यह मद्य का अधिकार प्रारम्भ करके सातवाँ मद्यवर्ग कहा है॥ १९४-१९५॥

**अथ जलवर्गः—**

**जलमेकविधं सर्वं पतत्यैन्द्रं नभस्तलात्। तत् पतत् पतितं चैव देशकालावपेक्षते॥१९६॥**

## ८. जलवर्ग ( Class of Waters )

आकाश से मेघजन्य सभी जल एक ही प्रकार का गिरता है। गिरते हुए आकाश का जल देश-काल के अनुसार गुण या दोष की अपेक्षा करता है॥ १९६॥

**खात् पतत् सोमवाय्वर्कैः स्पृष्टं कालानुवर्तिभिः।**
**शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैर्यथासन्नं महीगुणैः॥ १९७॥**

आकाश से गिरा हुआ जल, समय के अनुसार गमन करने वाले चन्द्रमा, वायु, सूर्य से स्पर्श हो जाने के बाद समीप के पृथ्वी में गुण के अनुसार शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष आदि गुणों से युक्त होता है॥ १९७॥

**ॐ शीतं शुचि शिवं मृष्टं विमलं लघु षड्गुणम्। प्रकृत्या दिव्यमुदकं,—**

आकाशीय जल के स्वाभाविक गुण — यह वीर्य में शीत, पवित्र, सुखकर, स्वादु, विमल, लघु इन ६ गुणों से युक्त स्वभाव से दिव्य जल होता है।

**—भ्रष्टं पात्रमपेक्षते॥ १९८॥**

**ॐ श्वेते कषायं भवति पाण्डरे स्यात्तु तिक्तकम्। कपिले क्षारसंसृष्टमूषरे लवणान्वितम्॥**
**कटु पर्वतविस्तारे मधुरं कृष्णमृत्तिके। एतत् षाड्गुण्यमाख्यातं महीस्थस्य जलस्य हि॥**

भूमि के अनुसार जल का स्वाद — आकाश का जल भूमि पर गिरने पर पात्र की अपेक्षा करता है। अर्थात् जैसी भूमि में गिरता या स्थिर होता है उस भूमि के अनुसार गुण वाला होता है। सफेद मिट्टी वाली भूमि पर गिरने पर रस में कषाय, पाण्डु वर्ण की भूमि पर गिरने पर रस में तिक्त, कपिल वर्ण की भूमि पर गिरने से क्षार, ऊषर भूमि पर गिरने पर लवण, पर्वत पर गिर कर वहने वाला जल कटु, काले वर्ण की मिट्टी पर गिरने वाला जल मधुर होता है। इस प्रकार भूमिष्ठ जल के ६ गुण होते हैं॥ १९८-१९९॥

**तथाऽव्यक्तरसं विद्यादैन्द्रं कारं हिमं च यत्॥ २००॥**

१. ऐन्द्र (धारा द्वारा आकाश से गिरा जल), २. कार (ओले का जल), ३. हिम (बरफ का जल), ये अव्यक्त रस वाले होते हैं॥ २००॥

**यदन्तरीक्षात् पततीन्द्रसृष्टं चोक्तैश्च पात्रैः परिगृह्यतेऽम्भः।**
**तदैन्द्रमित्येव वदन्ति धीरा नरेन्द्रपेयं सलिलं प्रधानम्॥ २०१॥**

जो जल इन्द्र से छोड़ा गया आकाश से गिरता है वह चाँदी आदि स्वच्छ पात्रों में एकत्रित

किया जाता है, उस जल को विद्वान् लोग ऐन्द्र जल कहते हैं। वह जलों में सबसे प्रधान होता है और राजाओं के पीने योग्य होता है ॥ २०१ ॥

**विमर्श**—इसी जल को दिव्य जल भी कहा जाता है। सुश्रुत ने इसे त्रिदोषशामक, बलवर्द्धक, रसायन और मेधावर्धक बताया है। अर्थात् ये गुण शुद्ध जल के हैं। वही जल जब भूमि पर गिरता है तो भूमि के अनुसार उसके गुण में विभिन्नता हो जाती है।

**ईषत्कषायमधुरं सुसूक्ष्मं विशदं लघु। अरूक्षमनभिष्यन्दि सर्वं पानीयमुत्तमम् ॥ २०२ ॥**

सभी उत्तम प्रकार के जल कुछ कषाय, मधुर, सूक्ष्म, विशद, हल्का होते हैं और ये जल रूक्ष एवं कफकारक नहीं होते हैं ॥ २०२ ॥

**गुर्वभिष्यन्दि पानीयं वार्षिकं मधुरं नवम्। तनु लघ्वनभिष्यन्दि प्रायः शरदि वर्षति २०३**
**तत्तु ये सुकुमाराः स्युः स्निग्धभूयिष्ठभोजनाः। तेषां भोज्ये च भक्ष्ये च लेह्ये पेये च शस्यते ॥**

ऋतु के अनुसार बरसे हुए जल के गुण — वर्षा ऋतु का नवीन जल रस में मधुर, भारी और कफकारक होता है। शरद् ऋतु का जल पतला, हल्का और कफकारक होता है। जो सुकुमार व्यक्ति हैं और जो व्यक्ति प्रायः स्निग्धाहार करते हैं उनके भक्ष्य, भोज्य, लेह्य और पेय इन चारों प्रकार के भोजन में वह उपयोगी होता है ॥ २०३–२०४ ॥

**हेमन्ते[1] सलिलं स्निग्धं वृष्यं बलहितं गुरु। किंचित्ततो लघुतरं शिशिरे कफवातजित् ॥**
**कषायमधुरं रूक्षं विद्याद्वासन्तिकं जलम्। ग्रैष्मिकं त्वनभिष्यन्दि जलमित्येव निश्चयः ॥**
**ऋतावृताविहाख्याताः सर्वं एवाम्भसो गुणाः ॥ २०६ ॥**

हेमन्त ऋतु का जल — हेमन्त ऋतु में बरसा हुआ जल स्निग्ध, शुक्रवर्द्धक, बलवर्धक और गुरु होता है। शिशिर ऋतु में बरसा हुआ जल हेमन्त ऋतु के जल की अपेक्षा अधिक हल्का होता है। कफ और वायु को नष्ट करने वाला होता है। बसन्त ऋतु में बरसा हुआ जल कषाय, मधुर और रूक्ष होता है। ग्रीष्म ऋतु में बरसा हुआ जल कफकारक नहीं होता, यह निश्चित सिद्धान्त है।

प्रत्येक ऋतुओं में वर्षा से गिरने वाले जलों के गुण अलग-अलग इस प्रकार बता दिये गये ॥ २०५–२०६ ॥

**विभ्रान्तेषु तु कालेषु यत् प्रयच्छन्ति तोयदाः। सलिलं तत्तु दोषाय युज्यते नात्र संशयः ॥**

विभ्रान्त काल में अर्थात् काल के अतियोग, हीनयोग और मिथ्या योग होने पर जब मेघ जल बरसाते हैं तो वह जल दोषों को उत्पन्न करने वाले होते हैं इसमें सन्देह नहीं है ॥ २०७ ॥

**विमर्श**—ऊपर ऋतु के अनुसार बरसने वाले जल के गुण का निर्देश किया गया है पर वह गुण ऋतुओं के समयोग से युक्त होने पर ही होता है।

**राजभी राजमात्रैश्च सुकुमारैश्च मानवैः। सुगृहीताः शरद्यापः प्रयोक्तव्या विशेषतः ॥२०८॥**

विशेषकर राजाओं को, राजा के समान धनाढ्य सर्वगुण सम्पन्न पुरुषों को, सुकुमार पुरुषों को, शरदृऋतु में बरसे हुए जल को एकत्रित कर प्रयोग में लाना चाहिए ॥ २०८ ॥

**नद्यः पाषाणविच्छिन्नविक्षुब्धाभिहतोदकाः। हिमवत्प्रभवाः पथ्याः पुण्या देवर्षिसेविताः ॥**

नदियों के जल के गुण — हिमालय पर्वत से निकली नदियों के तट पर ऋषिलोग निवास करते हैं अतः वे नदियाँ पुण्य ( पवित्र ) होती हैं। उनका जल नदियों के मध्य में रहने वाले पाषाण के टुकड़ों से विच्छिन्न हो जाता ( टूट जाता ) है, विक्षुब्ध ( क्षुभित-उछल उछल कर

---

१. 'वृष्टं हैमन्तिकजलं स्निग्धं वृष्यं हितं गुरु' यो.।

चलना है ), और छिन्न-भिन्न हुए जल वाली नदियाँ सर्व प्राणियों के लिए पथ्य ( हितकर ) होती हैं ॥ २०९ ॥

**नद्यः पाषाणसिकतावाहिन्यो विमलोदकाः । मलयप्रभवा याश्च जलं तास्वमृतोपमम् ॥**

जो नदियाँ मलयाचल पर्वत से निकली हैं, उनमें पत्थर के टुकड़े, और बालू बहा करते हैं अतः उनका जल स्वच्छ और अमृत के समान मिष्ट होता है ॥ २१० ॥

**पश्चिमाभिमुखा याश्च पथ्यास्ता निर्मलोदकाः । प्रायो मृदुवहा गुर्व्यो याश्च पूर्वसमुद्रगाः ॥**

पश्चिमी समुद्र में जाने वाली नदियों का जल पथ्य और निर्मल होता है। पूर्वी समुद्र में जाने वाली नदियाँ मन्द वेग से बहती है और उनका जल गुरु होता है ॥ २११ ॥

**पारियात्रभवा याश्च विन्ध्यसह्यभवाश्च याः । शिरोहृद्रोगकुष्ठानां ता हेतुः श्लीपदस्य च ॥**

पारियात्र, विन्ध्य, सह्य नामक पर्वत से निकलने वाली नदियों का जल शिर के रोग, हृदय के रोग, कुष्ठ रोग और श्लीपद रोगों को उत्पन्न करने वाला होता है ॥ २१२ ॥

**वसुधाकीटसर्पाखुमलसंदूषितोदकाः । वर्षाजलवहा नद्यः सर्वदोषसमीरणाः ॥ २१३ ॥**

बरसाती नदियों के जल के गुण — अधिकतर वर्षा ऋतु में नदी का जल कीट, सांप और चूहा के मलों से दूषित हो कर बहता है अतः बरसात में नदी का जल पीने से सभी दोषों को प्रकुपित करने वाला होता है ॥ २१३ ॥

**वापीकूपतडागोत्ससरःप्रस्रवणादिषु । आनूपशैलधन्वानां[1] गुणदोषैर्विभावयेत् ॥ २१४ ॥**

वापी ( बावली जो ईट से बँधी हो और उसमें अन्दर प्रवेश के लिए सीढ़ियाँ बनी हों ), कूप ( ईट से बँधा हो ), तडाग ( पोखरा ), उत्स ( भूमि फोड़कर नीचे के भाग से जिस नदी का जल ऊपर आता हो ), सर, प्रस्रवण ( झरना ), इनके जल का गुण या दोष अनूप, पर्वत, और जङ्गल के अनुसार होना है ॥ २१४ ॥

**विमर्श**—यहाँ आदि पद से ह्रद, विकिर, केदार, परवल, चुण्डी आदि के जलों का ग्रहण होना है।

**पिच्छिलं क्रिमिलं क्लिन्नं पर्णशैवालकर्दमैः । विवर्णं विरसं सान्द्रं दुर्गन्धं न हितं जलम् ॥**

अहितकर जल — जो जल पिच्छिल ( चिकना ), क्रिमियुक्त, सड़ा और पत्ते, सेवार, कीचड़ से दूषित हो, विवर्ण ( वर्णहीन ), विकृत रस युक्त, सान्द्र ( गाढ़ा जो कपड़े में न छन सके ) और दुर्गन्धयुक्त होता है वह हितकर नहीं होता है ॥ २१५ ॥

**विस्रं त्रिदोषं लवणमम्बु यद्वरुणालयम् । इत्यम्बुवर्गः प्रोक्तोऽयमष्टमः सुविनिश्चितः ॥**

समुद्र के जल का गुण — जो वरुण भगवान् का आलय ( निवास स्थान ) है उस समुद्र का जल विस्र, त्रिदोषप्रकोपक और लवण होता है। इस प्रकार यह आठवां जल का वर्ग निश्चित रूप से कह दिया गया है ॥ २१६ ॥

**अथ गोरसवर्गः—**

**ॐ स्वादु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं श्लक्ष्णपिच्छिलम्। गुरु मन्दं प्रसन्नं च गव्यं दशगुणं पयः॥**
**तदेवंगुणमेवौजः सामान्यादभिवर्धयेत् । प्रवरं जीवनीयानां क्षीरमुक्तं रसायनम् ॥ २१८ ॥**

## ९. गोरस वर्ग ( Class of Milks and its Prodcucts )

गोदुग्ध का गुण — गौ का दूध, रस में ( १ ) स्वादु, वीर्य में ( २ ) शीत और गुण में ( ३ ) मृदु, ( ४ ) स्निग्ध, ( ५ ) बहल ( गाढ़ा ), ( ६ ) श्लक्ष्ण, ( ७ ) पिच्छिल, ( ८ ) गुरु,

---

१. 'आनूपधन्वशैलेषु' इति पा.।

( ९ ) मन्द और ( १० ) प्रसन्न इन दश गुणों से युक्त होता है। इन दश गुणों से युक्त दूध, इन्हीं दश गुणों वाले ओज का साम्य रखने के कारण उसकी वृद्धि करता है, यह दूध जीवनी शक्ति प्रदान करने वाले द्रव्यों में सबसे श्रेष्ठ और रसायन है ॥ २१७-२१८ ॥

**ꣲ महिषीणां गुरुतरं गव्याच्छीततरं पयः। स्नेहान्न्यूनमनिद्राय हितमत्यग्नये च तत् ॥**

भैंस के दुग्ध का गुण — भैंस का दुग्ध गाय के दूध से अधिक गुरु और शीत होता है, पर स्नेह में अन्यून होता है अर्थात् गोदुग्ध से भैंस के दुग्ध में घृत अधिक होता है। जिन व्यक्तियों को निद्रा न आती हो या अग्नि अधिक बढ़ गई हो तो उन दोनों के लिए हितकारी है। अर्थात निद्राकारक और अत्यग्निनाशक है ॥ २१९ ॥

**ꣲ रूक्षोष्णं क्षीरमुष्ट्रीणामीषत्सलवणं लघु। शस्तं वातकफानाहक्रिमिशोफोदरार्शसाम् ॥२२०॥**

ऊँटनी के दुग्ध का गुण — ऊँटनी का दुग्ध रूक्ष, वीर्य में उष्ण कुछ लवण और लघु होता है, वात और कफ से होने वाले आनाहरोग, कृमिरोग, शोथ रोग, उदर रोग और अर्शरोगियों के लिये लाभकर है ॥ २२० ॥

**बल्यं स्थैर्यकरं सर्वमुष्णं चैकशफं पयः। साम्लं सलवणं रूक्षं शाखावातहरं लघु ॥ २२१ ॥**

घोड़ी आदि एक खुर वाले पशुओं के दुग्ध का गुण — सभी एक खुर वाले घोड़ी आदि का दुग्ध बलवर्द्धक, शरीर में स्थिरता लाने वाला, उष्ण, कुछ खट्टा व कुछ नमकीन होता है एवं रूक्ष, लघु और शाखागत वायु को दूर करने वाला होता है ॥ २२१ ॥

**ꣲ छागं कषायमधुरं शीतं ग्राहि पयो लघु। रक्तपित्तातिसारघ्नं क्षयकासज्वरापहम् ॥२२२॥**

बकरी के दुग्ध का गुण — बकरी का दुग्ध रस में कषाय व मधुर, वीर्य में शीत, मल को बाँधने वाला और लघु होता है। रक्तपित्त, अतिसार, क्षय, कास व ज्वर को दूर करता है ॥ २२२ ॥

**हिक्काश्वासकरं तूष्णं पित्तश्लेष्मलमाविकम्। हस्तिनीनां पयो बल्यं गुरु स्थैर्यकरं परम् ॥**

भेंड़ के दुग्ध का गुण — यह हिचकी और दमा रोग को उत्पन्न करने वाला होता है। वीर्य में उष्ण, पित्त व कफ की वृद्धि करता है।

हथिनी के दूध का गुण — यह बलवर्द्धक, पचने में गुरु और शरीर में स्थिरता करने वाला होता है ॥ २२३ ॥

**ꣲ जीवनं बृंहणं सात्म्यं स्नेहनं मानुषं पयः। नावनं रक्तपित्ते च तर्पणं चाक्षिशूलिनाम् ॥**

स्त्री के दुग्ध का गुण — यह शरीर में जीवनी शक्ति को देने वाला होता है। बृंहण होता है। सात्म्य ( जन्म से ही प्रत्येक मनुष्य के लिये अनुकूल होता है ) शरीर में स्निग्धता लाता है। रक्तपित्त रोग में नस्य देने से, नेत्रशूल में नेत्र में तर्पण करने से लाभप्रद होता है ॥ २२४ ॥

**विमर्श**—दुग्ध के गुणों का विशेष वर्णन सुश्रुत के सू. स्था. अ. ४५ में किया गया है। उसे वहीं देखना चाहिये।

**ꣲ रोचनं दीपनं वृष्यं स्नेहनं बलवर्धनम्। पाकेऽम्लमुष्णं वातघ्नं मङ्गल्यं बृंहणं दधि ॥२२५॥**
**पीनसे चातिसारे च शीतके विषमज्वरे। अरुचौ मूत्रकृच्छ्रे च कार्श्ये च दधि शस्यते ॥**
**शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशो दधि गर्हितम्। रक्तपित्तकफोत्थेषु विकारेष्वहितं च तत् ॥**
**त्रिदोषं मन्दकं, जातं वातघ्नं दधि, शुक्रलः[1]। सरः, श्लेष्मानिलघ्नस्तु मण्डः स्रोतोविशोधनः ॥**

दधि का गुण — यह भोजन में रुचि उत्पन्न करता है। अग्नि को दीप्त करता है। शुक्र वर्द्धक है। शरीर में स्निग्धता लाता है। बलवर्द्धक है। विपाक में खट्टा है। वीर्य में उष्ण, वात

१. 'दधि शुक्रलम्। सरः पित्तानिलघ्नस्तु मस्तु स्रोतोविशोधनम्' इति पा.।

नाशक, मंगल करने वाला और मांस को बढ़ाने वाला होता है। पीनस, अतिसार, शीत लग कर आने वाले ज्वर, विषम ज्वर, अरुचि, मूत्र-कृच्छ्र और शरीर के कृश होने पर दधि का सेवन करना श्रेष्ठ माना गया है। प्रायः शरद्, ग्रीष्म, वसन्त में दही का सेवन करना अच्छा नहीं होता है। रक्तपित्त और कफ जन्यविकारों में दही का सेवन हानिकारक होता है।

मन्दक तथा जात-दधि के गुण — मन्दक ( जो उत्तम रूप से जमा हुआ न हो ) दही, वात, पित्त, कफ को कुपित करता है। जात ( उत्तम रूप से जमा हुआ ) दही वातनाशक होता है। दही की मलाई शुक्रवर्धक है। दही का जल कफ और वातनाशक एवं स्रोतों को शुद्ध करने वाला होता है॥ २२५–२२८॥

**ॐ शोफार्शोग्रहणीदोषमूत्रग्रहोदरारुचौ। स्नेहव्यापदि पाण्डुत्वे तक्रं दद्याद्गरेषु च॥ २२९॥**

मट्ठे का गुण — शोथ, अर्श, ग्रहणी, मूत्र-कृच्छ्र, उदर और अरुचि रोग में, स्नेह पीने के बाद होने वाले उपद्रव में, पाण्डुरोग में और विष-विकार में मट्ठा का प्रयोग करना चाहिए॥२२९॥

**संग्राहि दीपनं हृद्यं नवनीतं नवोद्धृतम्। ग्रहण्यर्शोविकारघ्नमर्दितारुचिनाशनम्॥२३०॥**

मक्खन का गुण — नवीन मक्खन मल को बाँधने वाला, अग्नि को तीव्र करने वाला और हृदय के लिये हितकारी होता है। ग्रहणी एवं अर्श को दूर करता है। अर्दित और अरुचि रोग को नष्ट करता है॥ २३०॥

**स्मृतिबुद्ध्यग्निशुक्रौजःकफमेदोविवर्धनम्। वातपित्तविषोन्मादशोषालक्ष्मीज्वरापहम्[१]॥**
**सर्वस्नेहोत्तमं शीतं मधुरं रसपाकयोः। सहस्रवीर्यं विधिभिर्घृतं कर्मसहस्रकृत्॥ २३२॥**

घृत का गुण — सामान्यतः घृत स्मरणशक्ति, बुद्धि, अग्नि, वीर्य, ओज, कफ और मेदा को बढ़ाने वाला होता है। वात, पित्त, विषजन्य विकार, उन्माद रोग, राजयक्ष्मा, शरीर की अशोभा और ज्वर को नष्ट करता है। यह सभी स्नेहों में श्रेष्ठ है, वीर्य में शीत, रस और विपाक में मधुर होता है, विभिन्न द्रव्यों से संस्कारित होने पर इसमें हजारगुनी शक्ति आ जाती है अतः हजारों कार्य करने वाला होता है॥ २३१–२३२॥

**ॐ मदापस्मारमूर्च्छायशोषोन्मादगरज्वरान्। योनिकर्णशिरःशूलं घृतं जीर्णमपोहति॥२३३॥**
**सर्पींष्यजाविमहिषीक्षीरवत् स्वानि निर्दिशेत्[२]।**

पुराने घृत का गुण — पुराना घृत, मद, मृगी, मूर्च्छा, यक्ष्मा, पागलपन, कृत्रिम विष के प्रभाव, ज्वर, योनिशूल, कान की वेदना और शिर की वेदना को शान्त करता है। बकरी, भेड़, भैंस आदि का घृत उनके दुग्ध के गुण के समान ही गुण वाला होता है॥ २३३॥

**विमर्श**—घृत एक वर्ष के बाद पुराना कहा जाता है, जैसे—'वर्षादूर्ध्वं भवेदाज्यं पुराणं तत्त्रिदोषनुत्। मूर्च्छाकुष्ठविषोन्मादापस्मारतिमिरापहम्॥' ( भाव प्रकाश )। चरक ने दस वर्ष के घृत को पुराना माना है, 'जैसे—'उग्रगन्धं पुराणं स्याद् दशवर्षस्थितं घृतम्। लाक्षारससमं शीतं प्रपुराणमतः परम्॥' ( च. चि. अ. ९ )। सुश्रुत ने १११ वर्ष तक के पुराने घृत को कुम्भसर्पि और इसके बाद के पुराने घृत को महासर्पि माना है, यथा—'एकादशशतञ्चैव वत्सरानुषितं घृतम्। रक्षोघ्नं कुम्भसर्पिः स्यात् परतस्तु महाघृतम्॥' ( सु. सू. अ. ४५ )।

**पीयूषो मोरटं चैव किलाटा विविधाश्च ये॥ २३४॥**
**दीप्ताग्नीनामनिद्राणां सर्व एव सुखप्रदाः। गुरवस्तर्पणा वृष्या बृंहणाः पवनापहाः॥२३५॥**
**विशदा गुरवो रूक्षा ग्राहिणस्तक्रपिण्डकाः। गोरसानामयं वर्गो नवमः परिकीर्तितः॥**

१. 'विषा' इति पा.।

२. 'स्वादु' ग.। 'सर्पींषि स्वानीति संबन्धः, तेनाजाक्षीरवदजासर्पिर्निर्दिशेदित्यादि ज्ञेयम्' चक्रः।

पीयूष, मोरट और अनेक प्रकार के किलाट — दीप्ताग्नि वाले और जिन लोगों को निद्रा नहीं आती है उन लोगों के लिए सुखकारी होते हैं।

ये पचने में गुरु, शरीर को तृप्त करने वाले, शुक्रवर्धक, बृंहण और वातविकार को दूर करने वाले होते है।

तक्रपिण्ड — यह विशद, भारी, रूक्ष और मल को बाँधने वाला होता है। इस प्रकार यह गोरस का नवाँ वर्ग कहा गया है ॥ २३४–२३६ ॥

**अथेक्षुवर्गः—**

**वृष्यः शीतः सरः स्निग्धो बृंहणो मधुरो रसः। श्लेष्मलो भक्षितस्येक्षोर्यान्त्रिकस्तु विदह्यते॥**

## १०. इक्षु वर्ग ( Sugarcane and its Products )

दाँतों से चूसे हुए ईख के रस का गुण — यह शुक्रकारक, वीर्य में शीत, सर, स्निग्ध, मांसवर्धक, रस में मधुर और कफकारक होता है, यन्त्र ( कोल्हू ) से निकाला गया ईख का रस— पीने पर विदाही होता है ॥ २३७ ॥

**शैत्यात् प्रसादान्माधुर्यात् पौण्ड्रकाद्वंशको वरः ॥**

पौण्ड्रक ( पौंढ़ा ) ईख में शीतता, स्वच्छता, मधुरता ये गुण उत्तम रूप से रहते हैं अतएव सभी ईखों में यह ईख श्रेष्ठ होता है। वंशक श्रेष्ठता में द्वितीय होता है।

**⊛ प्रभूतक्रिमिमज्जासृङ्मेदोमांसकरो गुडः ॥ २३८ ॥**

गुड़ का गुण — समान्यतः सभी ईखों से बनाया गुड़ अधिक रूप में कृमि, मज्जा, शोणित, मेदा और मांस को बढ़ाने वाला होता है ॥ २३८ ॥

**क्षुद्रो गुडश्चतुर्भागत्रिभागार्धावशेषितः। रसो[1] गुरुर्यथापूर्वं धौतः स्वल्पमलो गुडः ॥ २३९ ॥**

क्षुद्र गुड़ के भेद और गुण — ( १ ) पकाते-पकाते जब चतुर्थांश शेष बचे और वह घन हो जाय, ( २ ) पकाने पर जब तृतीयांश शेष रहे और वह गाढ़ा हो जाय, ( ३ ) पकाने पर आधा भाग शेष रहे और वह गाढ़ा हो जाय तो, ये यथापूर्व भारी होते हैं। इन तीनों का नाम क्षुद्र गुड़ है। गुड़ बन जाने पर जब उसे साफ कर लिया जाय तो वह अल्प दोषकारी होता है। वह धौत गुड होता है ॥ २३९ ॥

**ततो मत्स्यण्डिकाखण्डशर्करा विमलाः परम्। यथा यथैषां वैमल्यं भवेच्छैत्यं तथा तथा ॥**

साफ किए हुए गुड की अपेक्षा क्रमशः मत्स्यण्डिका, खाँड़, शर्करा ( चीनी ) अधिक स्वच्छ साफ होती है। ईख के विकारों में जो गुड़ आदि जितने ही विमल ( साफ ) होते हैं वे क्रमशः उतने ही अधिक शीत होते हैं ॥ २४० ॥

**वृष्या क्षीणक्षतहिता सस्नेहा गुडशर्करा। कषायमधुरा शीता सतिक्ता यासशर्करा ॥२४१॥**
**रूक्षा वम्यतिसारघ्नी च्छेदनी मधुशर्करा। तृष्णासृक्पित्तदाहेषु प्रशस्ताः सर्वशर्कराः ॥**

चीनियों के गुण — ( १ ) गुड़ से बनी चीनी शुक्रवर्द्धक, कुछ स्नेहयुक्त और क्षतक्षीण ( उरःक्षत ) के रोगियों के लिए हितकारी होती है, ( २ ) यासशर्करा ( यवासा, हिंगुआ ) से बनी शर्करा रस में कषाय, मधुर, कुछ तिक्त, वीर्य में शीत होती है, ( ३ ) मधु ( शहद ) से बनी शर्करा-रूक्ष होती है, वमन, अतिसार को दूर करती है। और सूखे हुए कफ को या मलों को छेदन करने वाली होती है, ( ४ ) सामान्यतः सभी प्रकार की चीनी, तृष्णा, रक्त पित्त और दाह रोगों में प्रशस्त होती है ॥ २४१–२४२ ॥

---

१. 'रस इत्यत्र चकारलोपो द्रष्टव्यः, तेन क्षुद्रगुडश्चतुर्भागावशेषिताद्रसाद्गुरुः, इत्यादि ज्ञेयम्। अत्र क्षुद्रगुडोऽसितगुड इत्युच्यते, फाणितं च तन्तुलीभावात्' चक्रः। 'सरो गुरुः' इति पा.।

**माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं मधुजातयः। माक्षिकं प्रवरं तेषां विशेषाद्भ्रामरं गुरु ॥२४३॥ माक्षिकं तैलवर्णं स्याद्घृतवर्णं तु पौत्तिकम्। क्षौद्रं कपिलवर्णं स्याच्छ्वेतं भ्रामरमुच्यते २४४**

मधु के भेद — (१) माक्षिक, (२) भ्रामर, (३) क्षौद्र, (४) पौत्तिक ये चार प्रकार की मधु की जातियाँ होती हैं। इन मधुओं में माक्षिक मधु श्रेष्ठ होता है, और भ्रामर मधु विशेष गुरु होता है। माक्षिक तैलवर्ण, पौत्तिक घृतवर्ण, क्षौद्र कपिल वर्ण और भ्रामर श्वेत वर्ण का होता है॥

**विमर्श**—(१) जो पिङ्गल वर्ण की स्थूल मक्षिका होती है इनसे उत्पन्न मधु माक्षिक कहा जाता है। यह मधु तैल वर्ण का होता है। (२) जो मक्षिका स्निग्ध अञ्जन की तरह काली होती है उसे भ्रमर (भौंरा) कहते हैं इससे उत्पन्न मधु को भ्रामर कहा जाता है। यह मधु वर्ण में श्वेत होता है। (३) जो मक्खी आकार में छोटी वर्ण में पिङ्गल होती है उसे क्षुद्र मक्खी कहते हैं। इनसे उत्पन्न मधु को क्षौद्र कहा जाता है। यह वर्ण में कपिल होता है। (४) जो मक्खी वर्ण में पिङ्गल आकार में बड़ी होती हैं उसे पुत्तिका कहते हैं। इनसे उत्पन्न मधु को पौत्तिक कहा जाता है। यह वर्ण में घृत के समान होता है। यद्यपि सुश्रुत ने मधु की आठ जातियाँ बतायी हैं जैसे—'पौत्तिकं भ्रामरं क्षौद्रं माक्षिकं छात्रमेव च। आर्घ्यमौद्दालकं दालमित्यष्टौ मधुजातयः॥' (सु. सू. अ. ४५) तथापि चरकोक्त चार जातियों की मक्खियों का ही मधु श्रेष्ठ होता है और ये ही जातियाँ प्रसिद्ध हैं अतः इन्हीं का उपदेश यहाँ किया गया है।

**वातलं गुरु शीतं च रक्तपित्तकफापहम्। सन्धातृ[1] च्छेदनं रूक्षं कषायं मधुरं मधु ॥२४५॥**

मधु के सामान्य गुण — सभी मधु वातकारक, गुरु, वीर्य में शीतल, रक्तपित्त एवं कफ नाशक है। संधान करने वाला, छेदन, रूक्ष और रस में कषाय एवं मधुर होता है॥ २४५॥

**विमर्श**—चरक ने मधु को वातवर्द्धक और सुश्रुत ने त्रिदोषशामक बताया है। यद्यपि मधु पृथक्-पृथक् वात-पित्त-कफ के विकारों को शान्त करता है पर सन्निपात ज्वर में मधु का प्रयोग सर्वथा त्याज्य बताया गया है यथा—'सर्वेषु सन्निपातेषु न क्षौद्रमवचारयेत्। शीतोपचारि क्षौद्रं स्याच्छीतं चात्र विरुध्यते॥' (भा. प्र.) क्योंकि सभी सन्निपात ज्वर में उष्ण क्रिया की जाती है। उष्ण के साथ मधु-शीत होने के कारण उसका प्रयोग विरुद्ध हो जाता है।

**हन्यान्मधूष्णमुष्णार्तमथवा सविषान्वयात्। गुरुरूक्षकषायत्वाच्छैत्याच्चाल्पं हितं मधु॥**

गर्म किया हुआ मधु सेवन करने पर मृत्युकारक होता है। अथवा मधु-मक्खियाँ विषैली होती हैं या विषैले पुष्पों से रसों का चयन कर मधु बनाती हैं, अतः विष से सम्बन्धित मधु को गर्मी से पीड़ित जो भी व्यक्ति सेवन करता है तो यह उसकी मृत्यु का कारण हो जाता है। मधु-गुरु, रूक्ष, कषाय और शीत होता है इसलिए अल्प मात्रा में सेवन करना लाभकारी होता है॥

**विमर्श**—मधु स्वयं शीत होता है पर उष्ण द्रव्यों के साथ, उष्ण काल में, उष्णता से पीड़ित व्यक्ति के लिए विष होता है। क्योंकि उष्णता से संयुक्त मधु विरुद्ध होता है यथा—'उष्णैर्विरुध्यते सर्वं विषान्वयतया मधु। उष्णार्तमुष्णैरुष्णे वा तन्निहन्ति यथा विषम्॥' (सु. सू. अ. ४५)

**नातः कष्टतमं किंचिन्मध्वामात्तद्धि मानवम्। उपक्रमविरोधित्वात् सद्यो हन्याद्यथा विषम्॥**

मधु सेवनजन्य आमाजीर्ण से बढ़कर कोई भी अन्य अजीर्ण अधिक कष्टकारी नहीं होता है, क्योंकि यह उपक्रम (चिकित्सा) में विरोधी होता है। जिस प्रकार विष सेवन से शीघ्र ही मृत्यु होती है उसी प्रकार मधुसेवनजन्य आमाजीर्ण शीघ्र ही मनुष्य को मार डालता है॥ २४७॥

**आमे सोष्णा क्रिया कार्या सा मध्वामे विरुध्यते। मध्वामं दारुणं तस्मात् सद्यो हन्याद्यथा विषम्**

---

१. 'सन्धानमि'ति पा.। संधानं भग्नस्य, छेदनं मेदोग्रन्थ्यादीनाम्।

मधुसेवन जन्य आमाजीर्ण चिकित्सा में विरुद्ध क्यों है इस प्रश्न का समाधान — आमाजीर्ण में सभी चिकित्सा उष्ण की जाती है, उष्ण चिकित्सा मधु के आम में विरुद्ध है, ( मधु के लिए शीत उपचार अनुकूल होता है ) इसलिए मधुसेवनजन्य आमाजीर्ण भयंकर होता है और विष के समान शीघ्र ही मारक होता है ॥ २४८ ॥

**ॐ नानाद्रव्यात्मकत्वाच्च योगवाहि परं मधु ।**
**इतीक्षुविकृतिप्रायो वर्गोऽयं दशमो मतः ॥ २४९ ॥**

अनेक प्रकार के द्रव्यों से मधु की उत्पत्ति होती है इसलिए मधु उत्तम योगवाही होता है। ईख के विकारों का प्रायः जिसमें वर्णन है ऐसा यह दशवाँ वर्ग माना गया है ॥ २४९ ॥

**विमर्श**—अनेक प्रकार के रस, वीर्य विपाक और प्रभाव वाले द्रव्यों से मधु की उत्पत्ति होती है। योगवाही का अर्थ है कि जब जिस प्रकार के द्रव्यों से संयुक्त होता तब उसी द्रव्य के अनुसार गुण करने वाला होता है यह मधु का प्रभाव है।

**अथ कृतान्नवर्गः—**

**ॐ क्षुत्तृष्णाग्लानिदौर्बल्यकुक्षिरोगज्वरापहा । स्वेदाग्निजननी पेया वातवर्चोनुलोमनी ॥**

## ११. कृतान्न वर्ग ( Class of Cooked Foods )

पेया — यह भूख, प्यास, ग्लानि, दुर्बलता, पेट के रोग और ज्वर को दूर करने वाली होती है। स्वेद को लाने वाली और अग्नि को प्रदीप्त करने वाली होती है। वात और मल का अनुलोमन करती है ॥ २५० ॥

**ॐ तर्पणी ग्राहिणी लघ्वी हृद्या चापि विलेपिका ।**

विलेपी — यह शारीरिक धातुओं को तृप्त करती है, मल का संग्रहण करती है। लघु और हृदय के लिए हितकारी होती है।

**ॐ मण्डस्तु दीपयत्यग्निं वातं चाप्यनुलोमयेत् ॥ २५१ ॥**
**मृदूकरोति स्रोतांसि स्वेदं संजनयत्यपि । लङ्घितानां विरिक्तानां जीर्णे स्नेहे च तृष्यताम् ॥**
**ॐ दीपनत्वाल्लघुत्वाच्च मण्डः स्यात् प्राणधारणः ।**

मण्ड — यह जठराग्नि को प्रदीप्त करता है, वात का अनुलोमन करता है, स्रोतों को मृदु करता है, पसीना लाता है। दीपन और लघु होने से जिन लोगों का लंघन उचित रूप में समाप्त हो गया है, सम्यग्विरेचन हो गया है, और स्नेह के पच जाने पर जिन लोगों को प्यास बढ़ जाती है, उन लोगों के लिए मण्ड प्राणधारक होता है ॥ ५१-५२ ॥

**लाजपेया श्रमघ्नी तु क्षामकण्ठस्य देहिनः ॥ २५३ ॥**

लाजपेया — धान के लावा से बनी पेया जिनके स्वर क्षीण हो गए हैं ऐसे व्यक्तियों के श्रम ( थकावट ) को दूर करती है ॥ २५३ ॥

**ॐ तृष्णातीसारशमनो धातुसाम्यकरः शिवः । लाजमण्डोऽग्निजननो दाहमूर्च्छानिवारणः ॥**
**मन्दाग्निविषमाग्नीनां बालस्थविरयोषिताम् । देयश्च सुकुमाराणां लाजमण्डः सुसंस्कृतः २५५**

लाजमण्ड — ( धान के लावा से बना मण्ड ) तृष्णा (प्यास) और अतीसार को शान्त करता है, रसादि धातुओं में साम्यावस्था रखता है, कल्याण करने वाला है, जठराग्नि को प्रदीप्त करता है, दाह और मूर्च्छा को दूर करता है। विधिपूर्वक बनाया हुआ लाजमण्ड, मन्दाग्नि और विषमाग्नि वाले मनुष्यों को, बालकों को, वृद्धों को, स्त्रियों को और सुकुमार पुरुषों को देना चाहिए ( अर्थात् इन लोगों के लिए विशेष हितकर होता है ) ॥ २५४-२५५ ॥

**क्षुत्पिपासापहः पथ्यः शुद्धानां च मलापहः।**
**शृतः पिप्पलिशुण्ठीभ्यां युक्तो लाजाम्लदाडिमैः॥ २५६॥**

पीपर, सोंठ से युक्त लाजा और खट्टे अनार के साथ पकाया हुआ लाजमण्ड क्षुधाधिक्य, और पिपासाधिक्य को शान्त करता है और पथ्य है। वमनादि क्रिया द्वारा शुद्ध पुरुषों के लिए यह मल को निकालने वाला होता है॥ २५६॥

**ॐ कषायमधुराः शीता लघवो लाजसक्तवः।**
**सुधौतः प्रस्नुतः स्विन्नः संतप्तश्चौदनो लघुः॥ २५७॥**

लाजसत्तू — धान के लावा से बना सत्तू, रस में कषाय, मधुर, वीर्य में शीतल और हलका होता है।

भात — चावल को ठीक तरह धोकर भात बनाया गया हो, उसका मण्ड निकाल दिया गया हो और उसे ताजा (गरम-गरम) ही सेवन किया जाय तो पचने में हलका होता है॥ २५७॥

**भृष्टतण्डुलमिच्छन्ति गरश्लेष्मामयेष्वपि। अधौतोऽप्रस्नुतोऽस्विन्नः शीतश्चाप्योदनो गुरुः॥**

चावल को भून कर बनाया गया भात — गर (कृत्रिम विष) और कफ के रोगों में लाभकारी होता है। बिना चावल धोये हुए, बिना मण्ड निकाले हुए और जो अच्छी प्रकार पका हुआ न हो और देर के बने हुए होने से जो शीतल हो गया हो ऐसा भात पचने में गुरु होता है॥ २५८॥

**मांसशाकवसातैलघृतमज्जफलौदनाः। बल्याः संतर्पणा हृद्या गुरवो बृंहयन्ति च॥ २५९॥**
**तद्वन्माषतिलक्षीरमुद्गसंयोगसाधिताः।**

मांस, शाक, वसा, तेल, घृत, मज्जा और फल इनके साथ बनाया हुआ भात, बलवर्धक, शरीर-तर्पक, हृदय के लिए हितकारी, पचने में गुरु और बृंहण (मांसवर्धक) होता है। इसी प्रकार उड़द, तिल, दूध और मूँग के साथ सिद्ध किया हुआ भात भी बलवर्धक और मांस आदि से सिद्ध भात के गुणों से युक्त होता है॥ २५९॥

**कुल्माषा गुरवो रूक्षा वातला भिन्नवर्चसः॥ २६०॥**
**स्विन्नभक्ष्यास्तु ये केचित् सौप्यगौधूमयाविकाः। भिषक् तेषां यथाद्रव्यमादिशेद् गुरुलाघवम्॥**

कुल्माष (घुघुरी) — यह पचने में भारी, रूक्ष, वातवर्धक और मल को पतला करने वाला होता है। सौप्य (दाल बनाने योग्य अन्न, जैसे—मूंग, अरहर, उड़द आदि), गेहूँ और जौ का खाद्य पदार्थ, इनके हलकापन और भारीपन का ज्ञान वैद्य को उन-उन गुरु, लघु द्रव्य के अनुसार कहना चाहिये॥ २६०–२६१॥

**ॐ अकृतं कृतयूषं च तनुं सांस्कारिकं रसम्।**
**सूपमम्लमनम्लं च गुरुं विद्याद्यथोत्तरम्॥ २६२॥**

१. अकृतयूष (असंस्कारितयूष), कृतयूष (संस्कारितयूष), २. तनुमांसरस (स्वच्छ संस्कार रहित), ३. संस्कारित (घन) मांसरस, ४. अम्लसूप (दाल), अम्लरहित दाल, ये पचने में उत्तरोत्तर (आगे-आगे) गुरु है ऐसा समझना चाहिए॥ २६२॥

**विमर्श**—अकृत और कृत का लक्षण इस प्रकार समझना चाहिए—'अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना। विज्ञेयं लवणस्नेहकटुकैः संयुतं कृतम्॥' (सु. सू. अ. ४६)।

**ॐ सक्तवो वातला रूक्षा बहुवर्चोऽनुलोमिनः। तर्पयन्ति नरं सद्यः पीताः सद्योबलाश्च[1] ते॥**
**मधुरा लघवः शीताः सक्तवः शालिसंभवाः। ग्राहिणो रक्तपित्तघ्नास्तृष्णाच्छर्दिज्वरापहाः॥**

---

१. 'सद्यो बलाय' ग.।

सत्तू का गुण — सभी प्रकार के सत्तू, वातवर्धक, रूक्ष, मल को अधिक उत्पन्न करने वाला, दोषों को अनुलोमन करने वाला, सद्यः बलवर्धक और घोलकर पीने से शीघ्र ही तर्पण करने वाला होता है।

चावल (धान्य) से बनाया हुआ सत्तू — मधुर, लघु, शीतल, ग्राही, रक्तपित्त को नष्ट करने वाला, प्यास, वमन और ज्वर को दूर करने वाला है ॥ २६३–२६४ ॥

**हन्याद्व्याधीन् यवापूपो यावको वाट्य एव च। उदावर्तप्रतिश्यायकासमेहगलग्रहान् ॥२६५॥**
**धानासंज्ञास्तु ये भक्ष्याः प्रायस्ते लेखनात्मकाः। शुष्कत्वात्तर्पणा[1]श्चैव विष्टम्भित्वाच्च दुर्जराः॥**
**विरूढधानाः शष्कुल्यो मधुक्रोडाः सपिण्डकाः। पूपाः पूपलिकाद्याश्च गुरवः पैष्टिकाः[2] परम् ॥**

जौ का बना पूआ, यावक (जौ का मण्ड) और वाट्य (भुने जौ का मण्ड) ये उदावर्त्त, प्रतिश्याय, कास, प्रमेह और गलग्रह रोगों को दूर करते हैं। धानासंज्ञक भक्ष्य (भूंज कर बनाया हुआ जौ, जोन्हरी चना आदि के खाद्य पदार्थ) प्रायः लेखन करने वाले होते हैं. वे सूखे होते हैं अतः प्यास उत्पन्न करते हैं. विष्टम्भी होते हैं अतः दुःख से पचने वाले होते हैं। विरूढधान्य (अङ्कुरित चना आदि अन्न द्रव्य), शष्कुली, पिण्ड सहित मधु-क्रोड़ (गेहूँ के आटे में गुड़, चीनी आदि मधुर पदार्थ भर कर घृत में पका कर चीनी की चासनी में डुबाये हुए गोझिआ आदि पदार्थ), पूप (मालपूआ), पूपलिका, पैष्टिक (चावल के आटे से बने पदार्थ) पचने में परम गुरु होते हैं ॥ २६५–२६७ ॥

**फलमांसवसाशाकपललक्षौद्रसंस्कृताः। भक्ष्या वृष्याश्च बल्या[3]श्च गुरवो बृंहणात्मकाः ॥**

फल, मांस, चर्बी, शाक, तिलकल्क और मधु के साथ संस्कारित खाद्य वस्तु शुक्रवर्धक, बलवर्धक, पचने में गुरु और बृंहण (मांस वर्धक) होती है ॥ २६८ ॥

**वेशवारो गुरुः स्निग्धो बलोपचयवर्धनः। गुरवस्तर्पणा वृष्याः क्षीरेक्षुरसपूपकाः ॥ २६९ ॥**

वेशवार — पचने में भारी, स्निग्ध, बल एवं मांस की वृद्धि करने वाला होता है। दूध और ईख के रस से बना हुआ पूआ पचने में भारी, तृप्तिकारक और वृष्य होता है ॥ २६९ ॥

**विमर्श**—वेशवार की परिभाषा इस प्रकार है—'मांसं निरस्थि सुस्विन्नं पुनर्दृषदि पेषितम्। पिप्पलीशुण्ठिमरिचगुडसर्पिःसमन्वितम्। ऐकध्यं विपचेत् सम्यग् वेशवार इति स्मृतम् ॥' (सु. सू. अ. ४६)।

**सगुडाः सतिलाश्चैव सक्षीरक्षौद्रशर्कराः। भक्ष्या वृष्याश्च बल्याश्च परं तु गुरवः स्मृताः ॥**

वे सभी भक्ष्य पदार्थ जो गुड़, तिल, दुग्ध, मधु और चीनी के संयोग से बनाए जाते हैं — वे शुक्रवर्धक, बलवर्धक और पचने में परम गुरु होते हैं ॥ २७० ॥

**सस्नेहाः स्नेहसिद्धाश्च भक्ष्या विविधलक्षणाः। गुरवस्तर्पणा वृष्या हृद्या गौधूमिका मताः ॥**

गेहूँ के आटे में घृत, तैल मिलाकर और घृत-तैल आदि स्नेह में पका कर बनाए गए अनेक प्रकार के भक्ष्य पदार्थ—पचने में गुरु, तृप्तिकारक, वृष्य और हृदय के लिए हितकर होते हैं ॥

**संस्काराल्लघवः सन्ति भक्ष्या गौधूमपैष्टिकाः। धानापर्पटपूपाद्यास्तान् बुद्ध्वा निर्दिशेत्तथा ॥**

गेहू और चावल के आटे से बने हुए धाना, पर्पट (पापड़), पूआ आदि पदार्थ संस्कारवशात् हलके होते हैं, इन सभी बातों को जान कर वैद्य इन भक्ष्य पदार्थों को प्रयोग में लावें ॥२७२॥

**पृथुका गुरवो[4] भृष्टान् भक्षयेदल्पशस्तु तान्। यावा विष्टभ्य जीर्यन्ति सरसा भिन्नवर्चसः ॥**

पृथुक (चिउरा) — पचने में भारी होता है, अतः इसे भूंज कर अल्पमात्रा में खाना

---

१. तर्षणाः तृषाजननाः। २. 'पैष्टिकास्तण्डुलपिष्टकृता भक्ष्याः' गङ्गाधरः।
३. 'हृद्याश्च' ग.। ४. 'पृथुका गुरवो बल्याः' यो.।

चाहिए। जौ का पृथुक कब्ज के साथ पचता है। सरस ( आर्द्र धान्य से बनाया हुआ ) चिउरा मल को पतला करता है ॥ २७३ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यदि धान या जौ का चिउरा सरस हो—अर्थात् आर्द्र धान या जौ से बनाया गया हो तो वह मल का भेदन करने वाला होता है। किसी-किसी पुस्तक में 'सृष्टान्' के स्थान पर 'बल्यान्' ऐसा पाठ है, अतः चिउरा खाने से बल बढ़ता है। यह अर्थ किया जाता है।

**सूप्यान्नविकृता भक्ष्या वातला रूक्षशीतलाः। सकटुस्नेहलवणानल्पशो भक्षयेत्तु तान्॥**

सूप्य अन्न ( जैसे अरहर, मूँग, उडद, चना आदि ) से बने हुए भक्ष्य पदार्थ ( जैसे पकौड़ी, बड़ी, बारा आदि ) वातकारक, रूक्ष और शीत होते हैं। इन्हें कटु ( मरिच ), स्नेह ( तेल, घृत ) और नमक मिलाकर या इनसे संस्कृत कर अल्पमात्रा में खाना चाहिए ॥ २७४ ॥

**मृदुपाकाश्च ये भक्ष्याः स्थूलाश्च कठिनाश्च ये। गुरवस्ते व्यतिक्रान्तपाकाः[1] पुष्टिबलप्रदाः॥**

जो भक्ष्य वस्तुएँ मन्द अग्नि द्वारा सिद्ध की गई हों, जो स्थूल ( मोटे जैसे लिट्टी ) हों, कठिन हों वे सभी पचने में गुरु होती हैं। और अधिक समय में पचती हैं, पुष्टि और बल कारक होती हैं ॥ २७५ ॥

**⊛ द्रव्यसंयोगसंस्कारं द्रव्यमानं पृथक् तथा। भक्ष्याणामादिशेद्बुद्ध्वा यथास्वं गुरुलाघवम्॥**

भक्ष्य पदार्थों में द्रव्य संयोग, संस्कार और भक्ष्य द्रव्यों की मात्रा का अलग-अलग ज्ञान कर ले उन उन द्रव्यों से बने हुए खाद्य पदार्थों को समझकर गुरुता और लघुता का ज्ञान करना चाहिए ॥

**( नानाद्रव्यैः समायुक्तः पक्वामक्लिन्नभर्जितैः[2]। विमर्दको गुरुर्हृद्यो वृष्यो बलवतां हितः॥ )**

( पके हुए, कच्चे, क्लेद युक्त और अग्नि में भुने हुए अनेक द्रव्यों के संयोग से निर्मित पदार्थ को विमर्दक कहा जाता है। यह पकने में गुरु, हृदय के लिए हितकारी और वृष्य तथा बलवान् व्यक्तियों के लिए हितकर होता है ॥ २७७ ॥ )

**रसाला बृंहणी वृष्या स्निग्धा बल्या रुचिप्रदा। स्नेहनं तर्पणं हृद्यं वातघ्नं सगुडं दधि॥**

रसाला ( श्रीखण्ड )—बृंहण वृष्य, स्निग्ध, बलकारक और भोजन में रुचि उत्पन्न करती है। गुड़ और दही एक में मिलाकर सेवन करने पर वह स्नेहन, तृप्तिकारक, हृदय के लिए हितकर और वातशामक होती है ॥ २७८ ॥

**⊛ द्राक्षाखर्जूरकोलानां गुरु विष्टम्भि पानकम्। परूषकाणां क्षौद्रस्य यच्चेक्षुविकृतिं प्रति॥**
**तेषां कट्वम्लसंयोगान् पानकानां पृथक् पृथक्।**
**द्रव्यं मानं च विज्ञाय गुणकर्माणि चादिशेत्॥ २८०॥**

पानकों के गुण — मुनक्का, खर्जूर, बेर, फालसा, मधु और ईख के विकार ( गुड़, चीनी, मिश्री ) से बनाया हुआ पानक पचने में गुरु और कब्ज करने वाला होता है। इन पानकों के कटु ( मरिच आदि ), अम्ल ( इमली आदि ) द्रव्यों के संयोग का और उन उन द्रव्यों की मात्रा का ज्ञानकर गुण और कर्म का निर्देश करना चाहिए ॥ २७९-२८० ॥

**⊛ कट्वम्लस्वादुलवणा लघवो रागषाडवाः। मुखप्रियाश्च हृद्याश्च दीपना भक्तरोचनाः॥**

राग और षाडव के गुण — ये दोनों रस में कटु, अम्ल, मधुर और लवण होते हैं। लघु, मुख के लिये प्रिय, हृदय के लिए हितकर, दीपन और भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥

**विमर्श** -राग और षाडव ये दोनों पर्यायवाचक शब्द हैं या राग षाडव एक ही पद है

---

१. 'व्यतिक्रान्तपाका इति चिरेण जरां गच्छन्ति' चक्रः।

२. 'पक्त्वा वह्निषु भर्जितः' इति पा.।

इसमें विद्वानों में मतभेद है जैसा कि—'कथितं तु गुडोपेतं सहकारफलं नवम्। तैलनागरसंयुक्तं विज्ञेयो रागषाडवः ॥' (चक्रः) अर्थात् कच्चे आम के फल को उबाल कर गुड़, तैल, सोंठ मिलाकर निर्मित पानक को रागषाडव कहते हैं। कुछ विद्वान् राग और षाडव को अलग-अलग मानते हैं, जैसे—'सिताम्रचकसिद्धार्थैः सवृक्षाम्लपरूषकैः। जम्बूफलरसैर्युक्तो रागो राजिकया कृतः ॥' (चक्रः) और षाडव—'स्पष्टाम्लमधुरोऽस्पष्टकषायलवणोषणः। अतिक्तः षाडवः कोलः कपित्थाद्यपबृंहितः ॥ (चक्रः) इस प्रकार इन दोनों को अलग-अलग मानते हैं।

**आम्रामलकलेहाश्च बृंहणा बलवर्धनाः। रोचनास्तर्पणाश्चोक्ताः स्नेहमाधुर्यगौरवात् ॥**
**बुद्ध्वा संयोगसंस्कारं द्रव्यमानं च तच्छ्रितम्। गुणकर्माणि लेहानां तेषां तेषां तथा वदेत् ॥**

आम और आँवले की चटनियों के गुण — इन दोनों की चटनी स्निग्ध, मधुर और गुरु होती है। इसलिये ये बृंहण, बल वर्धक, भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाली और तृप्ति उत्पन्न करने वाली होती है। इन चटनियों के गुण और कर्म की कल्पना जिस प्रकार के द्रव्यों के संयोग, संस्कार और मात्रा से इनका निर्माण हुआ हो, उन द्रव्यों के अनुसार करनी चाहिए ॥२८२-२८३॥

**रक्तपित्तकफोत्क्लेदि शुक्तं वातानुलोमनम्। कन्दमूलफलाद्यं च तद्वद्विद्यात्तदासुतम् ॥२८४॥**
**शिण्डाकी चासुतं चान्यत् कालाम्लं[1] रोचनं लघु। विद्याद्वर्गं कृतान्नानामेकादशतमं भिषक् ॥**

शुक्त (सिरका) के गुण — शुक्त रक्तपित्त और कफ को प्रकुपित करने वाला होता है। वायु का अनुलोमन करता है। कन्द, मूल, फल आदि को शुक्त में मिला कर संधान करने को आसुत कहा जाता है। उनका भी गुण शुक्त के समान ही समझना चाहिए। शिण्डाकी, आसुत और अन्य संधान करके बनाये हुए पदार्थ, जो समय से खट्टे हो जाते हैं वे सभी पदार्थ भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाले और हलके होते हैं। इस प्रकार यह कृतान्नों का ११ वां वर्ग समाप्त हुआ ऐसा वैद्यों को समझना चाहिए ॥ २८४-२८५ ॥

**विमर्श**—शुक्त का लक्षण—'यन्मस्त्वादि शुचौ भाण्डे सगुडक्षौद्रकाञ्जिकम्। धान्यराशौ त्रिरात्रस्थं शुक्तं चुक्रं तदुच्यते ॥' (चक्रः)। आसुत का लक्षण—'कन्दमूलफलाद्यं यत्तत्त विज्ञेयमासुतम्।' (भा. प्र.)। शिण्डाकी का लक्षण—शिण्डाकी राजिका युक्तैः स्यान्मूलकदलद्रवैः। सर्षपस्वरसैर्वापि शालिपिष्टकसंयुतैः ॥'

**अथाहारोपयोगिवर्गः।**

**कषायानुरसं स्वादु सूक्ष्ममुष्णं व्यवायि च। पित्तलं बद्धविण्मूत्रं न च श्लेष्माभिवर्धनम् ॥**
**वातघ्नेषूत्तमं बल्यं त्वच्यं मेधाग्निवर्धनम्। तैलं संयोगसंस्कारात् सर्वरोगापहं मतम् ॥**
**तैलप्रयोगादजरा निर्विकारा जितश्रमाः। आसन्नतिबलाः संख्ये दैत्याधिपतयः पुरा ॥**

## १२. आहारयोगि वर्ग (Class of Adjuvants of Foods)

सामान्यतः सभी प्रकार का तैल कषायानुरस, स्वादु, सूक्ष्म, उष्ण, व्यवायि, (बिना पके हुए सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होने के बाद पचने वाला) पित्तवर्धक, मल मूत्र को बाँधने वाला, कफ को न बढ़ाने वाला, वात को दूर करने वाले सभी औषधों में उत्तम, बलवर्धक, त्वचा के लिये हितकर, मेधा और अग्नि को बढ़ाने वाला होता है। तैल अन्य द्रव्यों के संयोग और संस्कार के द्वारा सभी रोगों को दूर करने वाला होता है। इस तैल के प्रयोग से दैत्यों के राजाओं ने वृद्धावस्था एवं रोग रहित हो कर परिश्रम से होने वाली थकावट को दूर कर लिये थे और तैल के सेवन से युद्ध में अत्यन्त बलवान् थे ॥ २८६-२८८ ॥

---

१. 'कालाम्लं कालेन जातरसमम्लं भवति तत्' गङ्गाधरः।

❀ ऐरण्डतैलं मधुरं गुरु श्लेष्माभिवर्धनम् । वातासृग्गुल्महृद्रोगजीर्णज्वरहरं परम् ॥२८९॥

एरण्ड तैल — रस में मधुर, गुरु, कफवर्धक, वातरक्त, गुल्म, हृदयरोग और जीर्णज्वर को दूर करने वाला होता है ॥ २८९ ॥

कटूष्णं सार्षपं तैलं रक्तपित्तप्रदूषणम् । कफशुक्रानिलहरं कण्डूकोठविनाशनम् ॥ २९० ॥

सरसों का तैल — रस में कटु, उष्ण, रक्त एवं पित्त को दूषित करने वाला, कफ, शुक्र और वात को नष्ट करने वाला, कण्डू और कोठ रोग को दूर करने वाला होता है ॥ २९० ॥

प्रियालतैलं मधुरं गुरु श्लेष्माभिवर्धनम् । हितमिच्छन्ति नात्यौष्ण्यात्संयोगे वातपित्तयोः ॥

चिरौंजी का तैल — रस में मधुर, गुरु, कफ को बढ़ाने वाला होता है, यह अधिक उष्ण नहीं होता है, अतः वात और पित्त के संयोग अर्थात् वात-पित्तजन्य द्वन्द्वज रोगों में हितकर होता है ॥ २९१ ॥

आतस्यं मधुराम्लं तु विपाके कटुकं तथा । उष्णवीर्यं हितं वाते रक्तपित्तप्रकोपणम् ॥२९२॥

तीसी का तैल — रस में मधुर और अम्ल, विपाक में कटु, वीर्य में उष्ण, वातरोगों में हितकारी और रक्तपित्त को कुपित करने वाला होता है ॥ २९२ ॥

कुसुम्भतैलमुष्णं च विपाके कटुकं गुरु । विदाहि च विशेषेण सर्वदोषप्रकोपणम् ॥ २९३ ॥

बर्रे का तैल — वीर्य में उष्ण, विपाक में कटु, पचने में भारी, विदाह उत्पन्न करने वाला और विशेषकर सभी दोषों को प्रकुपित करने वाला होता है ॥ २९३ ॥

फलानां यानि चान्यानि तैलान्याहारसंविधौ । युज्यन्ते गुणकर्मभ्यां तानि ब्रूयाद्यथाफलम् ॥

आहार में आने वाले उपर्युक्त तैलों से अन्य जो भी फलों के तैल हैं उनका गुण और कर्म उन-उन फलों के गुण और कर्म के अनुसार ही कहना चाहिए ॥ २९४ ॥

मधुरो बृंहणो वृष्यो बल्यो मज्जा तथा वसा । यथासत्त्वं तु शैत्योष्णे वसामज्ज्ञोर्विनिर्दिशेत् ॥

मज्जा और वसा — रस में मधुर, बृंहण, वृष्य ( शुक्रवर्धक ) और बलवर्धक होते हैं, पर इन दोनों की शीतलता और उष्णता प्राणी के अनुसार होती है। अर्थात् जिस प्राणी से ये लिए जाते हैं वह प्राणी यदि उष्ण होता है तो वसा और मज्जा उष्ण और यदि वह प्राणी शीतल होता है तो उसकी मज्जा और वसा शीतल होती है, ऐसा जानना चाहिए ॥ २९५ ॥

❀ सस्नेहं दीपनं वृष्यमुष्णं वातकफापहम् । विपाके मधुरं हृद्यं रोचनं विश्वभेषजम् ॥२९६॥

सोंठ — कुछ स्निग्ध, अग्निदीपक, शुक्रवर्धक, वीर्य में उष्ण, वात-कफ शामक, विपाक में मधुर हृदय के लिए हितकर और भोजन में रुचि लाने वाली होती है ॥ २९६ ॥

❀ श्लेष्मला मधुरा चार्द्रा गुर्वी स्निग्धा च पिप्पली ।
सा शुष्का कफवातघ्नी कटूष्णा वृष्यसंमता ॥ २९७ ॥

आर्द्र पिप्पली — कफकारक, रस में मधुर, गुरु और स्निग्ध होती है । शुष्कपिप्पली—कफ-वात शामक, रस में कटु, वीर्य में उष्ण और शुक्रवर्धक होती है ॥ २९७ ॥

❀ नात्यर्थमुष्णं मरिचमवृष्यं लघु रोचनम् । छेदित्वाच्छोषणत्वाच्च दीपनं कफवातजित् ॥

मरिच — यह अधिक उष्ण नहीं होती है, वृष्य नहीं है, लघु है, भोजन में रुचि लाती है, यह छेदन और शोषण गुण से युक्त होती है अतः अग्निदीपक है और कफ एवं वात को जीतने वाली होती है ॥ २९८ ॥

❀ वातश्लेष्मविबन्धघ्नं कटूष्णं दीपनं लघु । हिङ्गु शूलप्रशमनं विद्यात् पाचनरोचनम् ॥

हींग — यह वात और कफ जन्य विबन्ध को दूर करती है, रस से कटु, वीर्य में उष्ण,

जठराग्नि-दीपक, लघु, शूलशामक, अन्न एवं दोषों का पाचक और भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाली है ॥ २९९ ॥

**%% रोचनं दीपनं वृष्यं चक्षुष्यमविदाहि च । त्रिदोषघ्नं समधुरं सैन्धवं लवणोत्तमम् ॥३००॥**

सेंधा नमक — यह भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाला, जठराग्नि दीपक, शुक्रवर्धक, नेत्रों के लिए लाभकर, विदाह को नहीं करने वाला, त्रिदोषशामक, ईषत्मधुर और सब नमकों में उत्तम नमक है ॥ ३०० ॥

**सौक्ष्म्यादौष्ण्याल्लघुत्वाच्च सौगन्ध्याच्च रुचिप्रदम् । सौवर्चलं विबन्धघ्नं हृद्यमुद्गारशोधि च ॥**

सोंचर नमक — यह सूक्ष्म वीर्य में उष्ण, लघु और सुगन्धित होने से भोजन में रुचि उत्पन्न करता है । विबन्ध को दूर करने वाला, हृदय के लिए हितकारी, और उद्गार को शुद्ध करने वाला होता है ॥ ३०१ ॥

**तैक्ष्ण्यादौष्ण्याद्व्यवायित्वाद्दीपनं शूलनाशनम् । ऊर्ध्वं चाधश्च वातानामानुलोम्यकरं बिडम् ॥**

विड् नमक — यह तीक्ष्ण, उष्ण और व्यवायि गुणयुक्त होने से जठराग्निदीपन, शूलशमन, एवं उर्ध्व भाग और अधो भाग स्थित वात का अनुलोमन करता है ॥ ३०२ ॥

**सतिक्तकटु सक्षारं तीक्ष्णमुत्क्लेदि चौद्भिदम् । न काललवणे गन्धः सौवर्चलगुणाश्च ते ॥**

उद्भिज ( रेह से बनाया ) नमक — रस में ईषत् मधुर ईषत् तिक्त, कटु, ईषत् क्षारीय, तीक्ष्ण और शरीर को गीला करने वाला होता है ।

काला नमक — इसमें गन्ध नहीं होता हैं, शेष सभी गुण और कर्म सोंचर नमक के समान ही होते हैं ॥ ३०३ ॥

**सामुद्रकं समधुरं, सतिक्तं कटु पांशुजम् । रोचनं लवणं सर्वं पाकि स्रंस्यनिलापहम् ॥३०४॥**

समुद्री नमक — ईषत् मधुर और ईषत् तिक्त होता है । पांशुज ( पूर्वी समुद्र से उत्पन्न होने वाला—चक्रः ) नमक रस में कटु होता है । सामान्यतः सभी नमक भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाले, अन्नों को पकाने वाले दोषों का स्रंसन ( निकालने वाले ) करने वाले और वात शामक होते हैं ॥ ३०४ ॥

**%% हृत्पाण्डुग्रहणीरोगप्लीहानाहगलग्रहान् । कासं कफजमर्शांसि यावशूको व्यपोहति ॥३०५॥**

यवक्षार — यह हृदय रोग, पाण्डु रोग, ग्रहणीविकार, प्लीहावृद्धि, अनाह रोग, गलग्रह रोग, कफजन्य कास और बवासीर को नष्ट करता है ॥ ३०५ ॥

**तीक्ष्णोष्णो लघुरूक्षश्च क्लेदी पक्ता विदारणः । दाहनो दीपनश्छेत्ता सर्वः क्षारोऽग्निसन्निभः ॥**

सामान्यतः सभी क्षार तीक्ष्ण, उष्ण, लघु, रूक्ष, शरीर में क्लेद उत्पन्न करने वाले, भोजनों के पाचक, ( व्रण विद्रधि आदि को ) फोड़ने वाले, दाह करने वाले, जठराग्नि के दीपक, अर्श के मस्से को या जमे हुए कफ का छेदन करने वाले और अग्नि के गुणों के समान गुण वाले होते हैं ॥

**कारवी कुञ्चिकाऽजाजी यवानी धान्यतुम्बुरु । रोचनं दीपनं वातकफदौर्गन्ध्यनाशनम् ३०७**

कारवी — ( स्याह जीरा ), कुञ्चिका ( मगरैला ), अजाजी ( जीरा ), यवानी ( अजवायन ), धनियाँ, तुम्बुरु ( तेजबल ) ये सभी भोजन में रुचि उत्पन्न करने वाले, जठराग्नि के दीपक, वात, कफनाशक और शरीर के दुर्गन्ध को दूर करने वाले होते हैं ॥ ३०७ ॥

**आहारयोगिनां भक्तिनिश्चयो न तु विद्यते । समासो द्वादशश्चायं वर्ग आहारयोगिनाम् ॥३०८॥**

आहार में आने वाले द्रव्यों का विभाग निश्चित नहीं है । आहार के उपयोगी द्रव्यों का यह बारहवाँ वर्ग समाप्त किया गया है ॥ ३०८ ॥

---

१. 'स्वर्जीः क्षारः' इति पा. ।

**ॐ शूकधान्यं शमीधान्यं समातीतं प्रशस्यते। पुराणं प्रायशो रूक्षं प्रायेणाभिनवं गुरु ॥३०९॥**

सभी शूक धान्य और शमीधान्य एक वर्ष के पुराने होने पर श्रेष्ठ माने जाते हैं। पुराने धान्य प्रायः रूक्ष होते हैं और एक वर्ष के अन्दर के धान्य पचने में गुरु होते हैं ॥ ३०९ ॥

**यद्यदागच्छति क्षिप्रं तत्तल्लघुतरं स्मृतम्। निस्तुषं युक्तिभृष्टं च सूप्यं लघु विपच्यते ॥३१०॥**

जो-जो अन्न द्रव्य खेत में बोने पर यथाशीघ्र उत्पन्न होते हैं वे अपनी जाति के अन्य द्रव्यों से अधिक हल्के होते हैं। छिलका निकाल कर युक्ति पूर्वक भूनकर बनाई गई दाल हल्की होती है ॥ ३१० ॥

**मृतं कृशं चातिमेद्यं वृद्धं बालं विषैर्हतम्। अगोचरभृतं व्यालसूदितं मांसमुत्सृजेत् ॥३११॥**

निषिद्ध मांस — जो पशु स्वयं मर गया हो, अत्यन्त कृश हो, अधिक मेदा वाला हो, वृद्ध हो, बालक हो, विष से मरा हो, अगोचरभृत, (अन्य देश का रहने वाला पशु अन्य देश में पालन किया गया हो जैसे— जांगल देश का पशु आनूप देश में और आनूप देश का जांगल देश में पाला गया हो), साँप आदि हिंसक जन्तुओं द्वारा मारा गया हो तो उसका मांस नहीं खाना चाहिए ॥ ३११ ॥

**अतोऽन्यथा हितं मांसं बृंहणं बलवर्धनम्।**

इन उपर्युक्त दोषों से रहित मांस, मांसवर्द्धक, बलवर्द्धक और हितकारी होता है।

**ॐ प्रीणनः सर्वभूतानां हृद्यो मांसरसः परम् ॥ ३१२ ॥**

**शुष्यतां व्याधिमुक्तानां कृशानां क्षीणरेतसाम्। बलवर्णार्थिनां चैव रसं विद्याद्यथाऽमृतम् ॥**

**सर्वरोगप्रशमनं यथास्वं विहितं रसम्। विद्यात् स्वर्यं बलकरं वयोबुद्धीन्द्रियायुषाम् ॥३१४॥**

**व्यायामनित्याः स्त्रीनित्या मद्यनित्याश्च ये नराः। नित्यं मांसरसाहारा नातुराः स्युर्न दुर्बलाः ॥**

मांसरस — यह सभी प्राणियों को तृप्त करता है और हृदय के लिए परम हितकारी है। जिन रोगियों का शरीर सूख रहा हो, जो रोग से मुक्त हो गये हों, जो स्वभावतः कृश हों, जिन व्यक्तियों का शुक्र क्षीण हो गया हो, जो व्यक्ति बल और वर्ण को चाहते हैं उन सभी व्यक्तियों के लिए मांसरस अमृत के समान फल देने वाला होता है। रोगानुसार बनाए हुए मांसरस सभी रोगों को शान्त करते हैं। मांसरस स्वर को ठीक करता है, बल बढ़ाता है, वय को ठीक रखता है, बुद्धि, इन्द्रिय और आयु के लिए हितकारी होता है जो व्यक्ति प्रतिदिन व्यायाम करते हैं, नित्य मैथुन में रत हैं, नित्य मदिरापान करते हैं यदि वे व्यक्ति नित्य मांसरस का आहार करते हैं तो वे व्यक्ति न रोगी होते हैं न दुर्बल होते हैं ॥ ३१२-३१५ ॥

**क्रिमिवातातपहतं शुष्कं जीर्णमनार्तवम्। शाकं निःस्नेहसिद्धं च वर्ज्यं यच्चापरिस्रुतम् ॥३१६॥**

निषिद्ध शाक — जो शाक कीटों से वात और धूप से हीनवीर्य हो गया हो, सूख गया हो, पुराना हो गया हो, अपने प्राकृतिक समय में उत्पन्न न होकर भिन्न समय में उत्पन्न हुआ हो, बिना घी अथवा तैल के ही सिद्ध किया गया हो, जिसका जल निकाला न गया हो ऐसे शाक का सेवन नहीं करना चाहिए ॥ ३१६ ॥

**पुराणमामं संक्लिष्टं क्रिमिव्यालहिमातपैः। अदेशकालजं क्लिन्नं यत्स्यात्फलमसाधु तत् ॥३१७॥**

निषिद्धफल — जो फल अत्यन्त पुराने हो गये हों, कच्चे हों, जिनमें कीड़े लग गये हों, जिनमें, व्याल, साँप आदि विषैले जन्तु अपना विष छोड़ दिये हों, बर्फ और धूप से जो विकृत

---

१. 'आगच्छति क्षिप्रमिति उप्तं सत् शीघ्रं भवति, किंवा आगच्छति क्षिप्रमिति भुक्तं सत् क्षिप्रं पच्यते' चक्रः। 'यज्जरां याति शीघ्रं तु' यो.।

२. 'कृशममेध्यम्' इति पा.। ३. 'अगोचरभृतमसात्म्यदेशादिपु पुष्टम्' गङ्गाधरः।

हो गये हों, अनुचित देश और काल में उत्पन्न हों और जो फल सड़ गये हों वे अच्छे नहीं होते हैं अतः उनका सेवन नहीं करना चाहिए॥ ३१७॥

**हरितानां[1] यथाशाकं निर्देशः साधनादृते। मद्याम्बुगोरसादीनां स्वे स्वे वर्गे विनिश्चयः ३१८**

हरित वर्ग में आये हुए द्रव्यों में उसी प्रकार के द्रव्य निषिद्ध हैं जिस प्रकार के द्रव्य शाक-वर्गों में निषेध किये गये हैं। पर शाकवर्गों का जो निर्माण का प्रकार त्याज्य है वह हरीतक वर्गों के लिए त्याज्य नहीं है। मदिरा, जल, दूध, दही आदि के विषय में ग्राह्य और त्याज्य का निश्चय उन्हीं २ वर्गों में बताया गया है॥ ३१८॥

*** यदाहारगुणैः[2] पानं विपरीतं तदिष्यते।**
**अन्नानुपानं धातूनां दृष्टं यन्न विरोधि च॥ ३१९॥**

अनुपान — जो पेय पदार्थ आहार के गुणों से विपरीत गुण वाला होता है वह अन्न द्रव्यों का उचित अनुपान होता है। पर वह अनुपान धातुओं का विरोधी नहीं होना चाहिए॥ ३१९॥

**विमर्श**—अनुपान का तात्पर्य 'अनु-पश्चात्' या 'अनु-साकं पायते, इति अनुपानम्' जो बाद में या साथ में पीया जाता है उसे अनुपान कहते हैं।

**आसवानां समुद्दिष्टामशीतिं चतुरुत्तराम्। जलं पेयमपेयं च परीक्ष्यानुपिबेद्धितम्॥ ३२०॥**

'८४ प्रकार के आसव होते हैं' यह बात सूत्र स्थान के २५ वें अध्याय में कही जा चुकी है। पीने योग्य और न पीने योग्य जल का भी वर्णन किया जा चुका है। उनका भली प्रकार विचार करके जो हितकारी हों उनका अनुपान लेना चाहिए॥ ३२०॥

*** स्निग्धोष्णं मारुते शस्तं पित्ते मधुरशीतलम्। कफेऽनुपानं रूक्षोष्णं क्षये मांसरसः परम्॥**
**उपवासाध्वभाष्यस्त्रीमारुतातपकर्मभिः। क्लान्तानामनुपानार्थं पयः पथ्यं यथाऽमृतम् ३२२**
**सुरा कृशानां पुष्ट्यर्थमनुपानं विधीयते। कार्श्यार्थं स्थूलदेहानामनु शस्तं मधूदकम्॥३२३॥**
**अल्पाग्नीनामनिद्राणां तन्द्राशोकभयक्लमैः। मद्यमांसोचितानां च मद्यमेवानुशस्यते॥३२४॥**

वातजन्य विकारों में स्निग्ध और उष्ण, पित्तजन्य विकारों मे मधुर और शीतल, कफजन्य विकारों में रूक्ष और उष्ण, धातुक्षयजन्य विकारों में मांसरस का अनुपान श्रेष्ठ होता है। उपवास किए हुए व्यक्तियों के लिए, रास्ते चलने से श्रान्त, अधिक बोलने से श्रान्त, अधिक मैथुन करने से श्रान्त, मारुत ( आँधी ) से श्रान्त, धूप से श्रान्त और अन्य क्रूरकर्मों से श्रान्त व्यक्तियों के लिए दूध अनुपान में अमृत के समान श्रेष्ठ होता है। कृश व्यक्तियों की पुष्टि के लिए सुरा का अनुपान उत्तम होता है। स्थूल व्यक्तियों को कृश बनाने के लिए मधु और जल का अनुपान उत्तम होता है। मन्दाग्नि से पीडित, अनिद्रा, तन्द्रा, शोक, भय और क्लम से पीडित व्यक्तियों के लिए और जिन लोगों को मद्य और मांस सेवन का अभ्यास है उन लोगों के लिए मद्य का अनुपान श्रेष्ठ माना गया है॥ ३२१-३२४॥

*** अथानुपानकर्मगुणान् प्रवक्ष्यामः—अनुपानं तर्पयति, प्रीणयति, ऊर्जयति, बृंहयति,**

---

१. 'हरितानां पलाण्डुप्रभृतीनां यथाशाकं निर्देशः, तेन हरिता अपि क्रिमिवाताद्युपहतास्तथा शुष्कजीर्णा अनार्तवाश्च न ग्राह्याः; साधनादृते इति साधनं संस्कारः, तेन हरितानां निःस्नेहसिद्धाना-नपि तथाऽपरिस्रुतानामपि निर्दोषत्वमित्यर्थः' चक्रः।

२. 'आहारगुणैरिति शीतस्नेहमधुरादिभिः, विपरीतमिति विपरीतगुणमनुपेयम्; एवं दध्नोऽम्लस्य मधुरं क्षीरं तथा पायसस्य काञ्जिकानुपानं स्यादित्यत आह—धातूनां यन्न विरोधि चेति, एवं चाम्ले पयोऽनुपीयमानं विरुद्धत्वाद् धातुविरोधेन प्रत्युक्तं भवति; एवमन्यदविरुद्धं बोद्धव्यम्' चक्रः।

**पर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति, भुक्तमवसादयति, अन्नसङ्घातं भिनत्ति, मार्दवमापादयति, क्लेदयति, जरयति, सुखपरिणामितामाशुव्यवायितां चाहारस्योपजनयतीति ॥ ३२५ ॥**

अनुपान सेवन से लाभ — अब इसके बाद अनुपान का कर्म कह रहा हूँ। अनुपान से तृप्ति होती है। यह शारीरिक धातुओं को पूर्ण करता है, बल बढाता है, बृंहण होता है, खाए हुए पदार्थों के गुणों को सम्पूर्ण शरीर में फैलाता है, खाए हुए पदार्थों को आमाशय से अधोभाग में सुखपूर्वक ले जाता है, खाए हुए अन्न के संहतभाव को टुकडे-टुकड़े कर देता है, खाए हुए अन्न में कोमलता लाता है, उसे गीला करता है, आहार को पचाता है, यदि कोई आहार द्रव्य पचने में गुरु होता है तो उसे शीघ्रता से सुखपूर्वक पचने योग्य बनाता है, और उस आहार को शरीर के सभी भागों में शीघ्र फैलने योग्य कर देता है ॥ ३२५ ॥

**भवति चात्र—**

**अनुपानं हितं युक्तं तर्पयत्याशु मानवम्। सुखं पचति चाहारमायुषे च बलाय च ॥३२६॥**

अनुपान उचित रूप में सेवन करने से, मनुष्य को शीघ्र तृप्त कर देता है। यह आयु के लिए और बलवृद्धि या बलसंरक्षण के लिए आहार को सुखपूर्वक पचाता है ॥ ३२६ ॥

**नोर्ध्वाङ्गमारुताविष्टा न हिक्काश्वासकासिनः। न गीतभाष्याध्ययनप्रसक्ता नोरसि क्षताः ॥ पिबेयुरुदकं भुक्त्वा तद्धि कण्ठोरसि स्थितम्। स्नेहमाहारजं हत्वा[2] भूयो दोषाय कल्पते ॥**

भोजन के बाद जल न पीने योग्य व्यक्ति — १. जिन व्यक्तियों में जत्रु के ऊपरी भाग में वातकोपजन्य रोग हो, २. जो हिक्का से पीड़ित हों, ३. श्वास से पीडित हों, ४. कास से पीड़ित हों उन्हें भोजन के बाद जल नहीं पीना चाहिए। जो व्यक्ति अधिक गाना गाने में रत हों, जो अधिक बोलते हों, अधिक पढ़ने में लगे हों और जिन्हें उरःक्षत रोग हो गया हो, वे व्यक्ति भोजन के बाद जल न पीयें। यदि वे व्यक्ति भोजन के बाद जल पीते हैं तो वह जल कण्ठप्रदेश और उरःप्रदेश में रहने वाले आहारजन्य स्नेह को नष्ट कर उन-उन रोगों में जो-जो दोष प्रधान होते हैं उनको बढ़ा कर पुनः अधिक उपद्रव करता है ॥ ३२७–३२८ ॥

**अन्नपानैकदेशोऽयमुक्तः[3] प्रायोपयोगिकः। द्रव्याणि न हि निर्देष्टुं शक्यं कार्त्स्न्येन नामभिः॥**

प्रायः अधिकतर प्रयोग में आने वाले अन्न (आहार) और पान (अनुपान) के एक देश का यहाँ उपदेश किया गया है, क्योंकि संसार में होने वाले सभी द्रव्यों का नाम लेकर निर्देश किया जाना सम्भव नहीं है ॥ ३२९ ॥

**यथा[4] नानौषधं किंचिद्देशजानां वचो यथा। द्रव्यं तत्तत्तथा वाच्यमनुक्तमिह यद्भवेत् ॥३३०॥**

जिस प्रकार संसार में जो भी द्रव्य हैं वे सभी औषध से बाहर नहीं हैं उसी प्रकार जिन अन्नों और पानों का यहाँ उपदेश नहीं किया गया है, वे द्रव्य जिस देश में उत्पन्न होते हैं उन देशवासी मनुष्यों के कहने के अनुसार उन-उन अन्न-पानों के गुण और कर्म का ज्ञान करना चाहिए ॥ ३३० ॥

**विमर्श**—जिस प्रकार संसार में उत्पन्न सभी वस्तुएँ औषध हैं उसी प्रकार सभी वस्तुएँ किसी न किसी प्रकार अन्न और पान में अधिकृत हैं।

---

१. 'भुक्तमासादयति' ग.। 'भुक्तमवसादयति आमाशयाधोभागं नयति' शिवदाससेनः।

२. 'गत्वा' यो.। ३. 'अनुपानैकदेशोऽयम्' इति पा.।

४. 'यथा येन प्रकारेण नानौषधं किंचिदिति पूर्वाध्याये प्रोक्तं तथा तेन प्रकारेणानुक्तं द्रव्यं वाच्यं 'गुणेन' इति शेषः' चक्रः।

* चरः शरीरावयवाः स्वभावो धातवः क्रिया।
लिङ्गं प्रमाणं संस्कारो मात्रा चास्मिन् परीक्ष्यते॥ ३३१॥

## ( ग ) अन्नपान विषयक परीक्ष्य
## ( Factors to be Examined Regarding Diets )

अन्नपान का प्रयोग करते समय—१. चर ( देश ), २. शरीर के अवयव, ३. स्वभाव, ४. धातुएं, ५. क्रिया, ६. लिङ्ग, ७. प्रमाण, ८. संस्कार और ९. मात्रा की परीक्षा की जाती है॥

**चरोऽनूपजलाकाशधन्वाद्यो भक्ष्यसंविधिः[1]। जलजानूपजाश्चैव जलानूपचराश्च ये॥ ३३२॥
गुरुभक्ष्याश्च ये सत्त्वाः सर्वे ते गुरवः स्मृताः। लघुभक्ष्यास्तु लघवो धन्वजा धन्वचारिणः॥**

( १ ) चरानुसार परीक्षा — जो जीव अनूपदेश या जल में उत्पन्न होते हैं, अथवा अनूपदेश में या जल में गमनागमन करते हैं उनका, और जो जीव गुरु ( भारी ) वस्तुओं को खाते हैं उनका मांस गुरु होता है। जो जीव हल्की वस्तुएं खाते हैं और जो जंगल या आकाश प्रदेश में उत्पन्न होते हैं या गमनागमन वा निवास करते हैं उनका मांस हल्का होता है॥ ३३२-३३३॥

**शरीरावयवाः सक्थिशिरःस्कन्धादयस्तथा। सक्थिमांसाद्गुरुः[2] स्कन्धस्ततः क्रोडस्ततः शिरः॥
वृषणौ चर्म मेढ्रं च श्रोणी वृक्कौ यकृद्गुदम्। मांसाद्गुरुतरं विद्याद्यथास्वं मध्यमस्थि च॥**

( २ ) शारीरिक अवयवों के अनुसार परीक्षा — सक्थि शिर, और कन्धे आदि अवयव शरीर में हैं। सक्थि ( जांघ ) के मांस की अपेक्षा कन्धे का मांस, कन्धे के मांस की अपेक्षा छाती और उदर प्रदेश का मांस, छाती और उदरप्रदेश के मांस की अपेक्षा शिर का मांस गुरु होता है। मांस की अपेक्षा दोनों अण्ड, चर्म, मूत्रेन्द्रिय, श्रोणिप्रदेश, वृक्क, यकृत्, गुदा, मध्यदेह के मांस और अस्थि ( हड्डियाँ ) उत्तरोत्तर अधिक गुरु होती हैं॥ ३३४-३३५॥

**स्वभावाल्लघवो मुद्गास्तथा लावकपिञ्जलाः।
स्वभावाद्गुरवो माषा वराहमहिषास्तथा॥ ३३६॥**

( ३ ) स्वभावतः परीक्षा — स्वभाव से ही मूंग, लवा पक्षि और कपिञ्जल (गौरैया) का मांस हलका होता है और स्वभाव से ही उड़द, सूअर का मांस और भैंस का मांस गुरु होता है॥३३६॥

**धातूनां शोणितादीनां गुरुं विद्याद्यथोत्तरम्। अलसेभ्यो विशिष्यन्ते प्राणिनो ये बहुक्रियाः॥**

( ४ ) धातु के अनुसार परीक्षा — रक्तादि धातुओं में उत्तरोत्तर धातुएं भारी होती हैं (अर्थात् रक्त से मांस, मांस से मेदा, मेदा से हड्डी, हड्डी से मज्जा और मज्जा से शुक्र भारी होता है )।

( ५ ) क्रिया के अनुसार परीक्षा — अलस ( आलसी-कम काम करने वाले ) की अपेक्षा अधिक कार्य करने वाले जीव का मांस हलका होता है॥ ३३७॥

**गौरवं लिङ्गसामान्ये पुंसां स्त्रीणां तु लाघवम्।
महाप्रमाणा गुरवः स्वजातौ लघवोऽन्यथा॥ ३३८॥**

( ६ ) लिङ्ग के अनुसार परीक्षा — एक ही लिङ्ग (जाति) के जीवधारियों में पुरुष का मांस गुरु और स्त्री का मांस लघु होता है। ( ७ ) प्रमाण के अनुसार एक ही जाति में जिनका शरीर बड़ा और मोटा होता है उनका मांस गुरु और जिनका शरीर छोटा होता है उनका मांस लघु होता है॥

**विमर्श**—यद्यपि यहां सामान्यतः सभी वर्ग के प्राणियों में पुरुष का मांस गुरु और स्त्री का

---

१. 'भक्ष्यस्य संविधिः भक्ष्यभक्षणं; तत्रानूपजलाकाशधन्वाद्य इत्यनेन गतिरूपो चर उच्यते, भक्ष्यसंविधिवचनेन च भक्ष्यरूपश्चर उच्यते ( चरधातोर्गतिभक्षणार्थकत्वात् )' चक्रः।

२. 'सक्थिमांसाद्गुरुतरं स्कन्धक्रोडशिरस्पदा(द)म्' ग.।

मांस लघु बताया, पर सुश्रुत ने चौपायों में स्त्री का मांस लघु और पक्षियों में पुरुष का मांस लघु बताया है यथा—'स्त्रियश्चतुष्पात्सु पुमांसो विहङ्गेषु ।' ( सू. अ. ४६ ) तथा हारित ने भी इसी का समर्थन किया है—'चतुष्पादेषु लघ्वी स्त्री विहंगेषु लघुः पुमान्' ( हारीत ) ।

**गुरूणां लाघवं विद्यात् संस्कारात् सविपर्ययम्[१] ।**
**व्रीहेर्लाजा यथा च स्युः सक्तूनां सिद्धपिण्डिकाः ॥ ३३९ ॥**

(८) संस्कारपरीक्षा — संस्कार से भारी द्रव्य भी हल्के और हल्के द्रव्य भी भारी हो जाते हैं, जैसे व्रीहि धान्य स्वभाव से भारी होता है पर उसी से बना हुआ धान का लावा हल्का होता है और यदि हल्के सत्तू कापिण्ड बनाकर खाया जाय तो भारी होता है ॥ ३३९ ॥

**अल्पादाने गुरूणां च लघूनां चातिसेवने । मात्रा कारणमुद्दिष्टं द्रव्याणां गुरुलाघवे ॥ ३४० ॥**
**गुरूणामल्पमादेयं लघूनां तृप्तिरिष्यते । मात्रां[२] द्रव्याण्यपेक्षन्ते मात्रा चाग्निमपेक्षते ॥३४१॥**

(९) मात्रा के अनुसार परीक्षा — गुरु आहार द्रव्यों को अल्प मात्रा में लेने से लघुता और स्वभावतः लघु द्रव्यों को अधिक मात्रा में सेवन करने से गुरुता होती है। इस प्रकार द्रव्यों की गुरुता और लघुता का विचार मात्रा के अनुसार कहा गया है। अतः भोजन करते समय जो द्रव्य स्वभावतः या संस्कारतः गुरु हों उनका सेवन अल्प मात्रा में करना चाहिए । जो द्रव्य स्वभावतः या संस्कार से लघु हो उनका सेवन पूर्ण तृप्ति हो जाने तक करना चाहिए । सभी आहार द्रव्य चाहे वे गुरु हों या लघु हो मात्रा की अपेक्षा करते हैं, और मात्रा जठराग्नि की अपेक्षा करती है ॥३४०–३४१॥

**ॐ बलमारोग्यमायुश्च प्राणाश्चाग्नौ प्रतिष्ठिताः ।**
**अन्नपानेन्धनैश्चाग्निर्ज्वलति व्येति चान्यथा ॥ ३४२ ॥**

बल, आरोग्य, आयु और प्राण, अग्नि के आश्रित हैं और अन्न-पान रूपी लकड़ी से जठराग्नि जलती रहती है, अतः अन्न और पान रूपी लकड़ी के न मिलने से जठराग्नि शान्त हो जाती है ॥

**ॐ गुरुलाघवचिन्तेयं प्रायेणाल्पबलान् प्रति ।**
**मन्दक्रियाननारोग्यान् सुकुमारान्सुखोचितान् ॥ ३४३ ॥**
**दीप्ताग्नयः खराहाराः कर्मनित्या महोदराः ।**
**ये नराः प्रति तांश्चिन्त्यं नावश्यं गुरुलाघवम् ॥ ३४४ ॥**

प्रायः जो मनुष्य दुर्बल होते हैं, शारीरिक कार्य कम करते हैं, स्वस्थ नहीं रहते हैं, कोमल प्रकृति के हैं, सुखपूर्वक जीवन-यापन कर रहे हैं ऐसे ही मनुष्यों के लिए आहार की गुरुता और लघुताका विचार किया जाता है। जिन लोगों की जठराग्नि प्रदीप्त है, जो कठिन आहार द्रव्यों को सर्वदा भक्षण करते हैं, शारीरिक कार्यों को करने में रत हैं, बड़े उदर वाले हैं— ऐसे मनुष्यों के लिए गुरु और लघु का विचार करना आवश्यक नहीं होता ॥ ३४३–३४४ ॥

**ॐ हिताभिर्जुहुयान्नित्यमन्तरग्निं समाहितः । अन्नपानसमिद्भिर्ना मात्राकालौ विचारयन् ॥**

मनुष्यों के लिए उचित है कि मात्रा और काल का विचार करते हुए, सावधानतापूर्वक प्रतिदिन हितकारी अन्न-पानरूपी समिधा ( लकड़ी ) से अन्तरग्नि ( जठराग्नि ) में होम करें ॥३४५॥

**आहिताग्निः सदा पथ्यान्यन्तरग्नौ जुहोति यः । दिवसे दिवसे ब्रह्म जपत्यथ ददाति च ३४६**
**नरं निःश्रेयसे युक्तं सात्म्यज्ञं पानभोजने । भजन्ते नामयाः केचिद्भाविनोऽप्यन्तरादृते[३] ३४७**

---

१. 'सविपर्ययमिति संस्काराल्लघूनामपि गौरवं विद्यादित्यर्थः' चक्रः ।

२. 'मात्रामेक्षते द्रव्यं' यो. ।

३. 'अन्तरादृते इति अन्तरात् कारणादृते विना, अपथ्यस्य तथा अधर्मस्य रोगकारणस्य भावाद्रुदा भवन्तीति भावः' इति चक्रः :

जो आहिताग्नि पुरुष— जठराग्नि में सदा पथ्य आहार से हवन ( भोजन ) करता है तो वह पुरुष प्रतिदिन ब्रह्म का जप करता है और दान देता है। इस प्रकार कल्याणकारी मार्ग का सेवन करने वाले. और अन्नपानकी सात्म्यता का ( मेरे लिए कौन सा अन्नपान अनुकूल है इसका ) ज्ञान रखने वाले पुरुष को यदि उसका जन्मान्तरीय पाप न हो तो किसी प्रकार के भावी रोग उसे नहीं होते॥ ३४६–३४७ ॥

**षट्त्रिंशतं सहस्राणि रात्रीणां हितभोजनः। जीवत्यनातुरो जन्तुर्जितात्मा संमतः सताम् ॥**

हितकारी आहार-विहार करने वाले, जितेन्द्रिय पुरुष, सज्जनों से प्रशंसा प्राप्त करते हुए रोग-रहित होकर ३६००० रात्रि ( दिन ) अर्थात् १०० वर्ष तक जीवित रहते है॥ ३४८ ॥

***प्राणाः प्राणभृतामन्नमन्नं लोकोऽभिधावति। वर्णः प्रसादः सौस्वर्यं जीवितं प्रतिभा सुखम् ॥ तुष्टिः पुष्टिर्बलं मेधा सर्वमन्ने प्रतिष्ठितम्। लौकिकं कर्म यद्वृत्तौ स्वर्गतौ यच्च वैदिकम् ॥ कर्मापवर्गे यच्चोक्तं तच्चाप्यन्ने प्रतिष्ठितम्।**

प्राणधारियों का प्राण अन्न है, अतः जीवलोक अन्न की ओर दौड़ता है। वर्ण, प्रसन्नता, सुन्दर स्वरों का होना, जीवन, प्रतिभा, सुख, सन्तोष शरीर की पुष्टि, बल, मेधा ( धारणाशक्ति ) ये सभी वस्तु अन्न से ही प्रतिष्ठित हैं अर्थात् अन्न प्राप्त होने पर ही इनकी स्थिति है। शारीरिक व्यापार के लिए जो लौकिक कर्म है, स्वर्ग गमन के लिए जो वैदिक कर्म किये जाते है और मोक्ष साधक जो कर्म बताये गये हैं वे सभी कर्म अन्न में ही प्रतिष्ठित है। अर्थात् बिना अन्न के संसार में कोई भी कार्य नहीं किए जाते। अतः अन्न सर्वश्रेष्ठ है॥ ३४९–३५० ॥

**तत्र श्लोकः—**

**अन्नपानगुणाः साग्र्या वर्गा द्वादश निश्चिताः॥ ३५१ ॥**

**सगुणान्यनुपानानि गुरुलाघवसंग्रहः। अन्नपानविधावुक्तं तत् परीक्ष्यं विशेषतः॥ ३५२ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थानेऽन्नपानचतुष्केऽन्नपान-विधिर्नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥**

इस अन्नपानविधि नामक अध्याय में क्रमशः अन्न और पान के गुण, प्रधान द्रव्यों से युक्त शूकधान्य आदि बारह वर्गों का वर्णन, गुणों के साथ अनुपान, गुरु और लघु वर्गों का संग्रह विशेषतः परीक्षा करने योग्य चर-शरीरावयव- आदि नव परीक्ष्य भावों का वर्णन आचार्य ने किया है॥ ३५१–३५२ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्र स्थान में अन्नपान-चतुष्कविषयक अन्नपानविधि नामक सत्ताइसवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ २७ ॥

# अथाष्टाविंशोऽध्यायः

**अथातो विविधाशितपीतीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब ( अन्नपान विधि नामक अध्याय के बाद ) विविधाशितपीतीय अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**꙳ विविधमशितं पीतं लीढं खादितं जन्तोर्हितमन्तरग्निसन्धुक्षितबलेन यथास्वेनोष्मणा[1] सम्यग्विपच्यमानं कालवदनवस्थितसर्वधातुपाकमनुपहतसर्वधातूष्ममारुतस्रोतः[2] केवलं शरीरमुपचयबलवर्णसुखायुषा योजयति शरीरधातूनूर्जयति च। धातवो हि धात्वाहाराः प्रकृतिमनुवर्तन्ते ॥ ३ ॥**

## ( १ ) आहार-पाक प्रक्रिया

## ( Process of Digestion & Metabolism )

आहार-पाचन का फल — अनेक प्रकार के हितकर १. अशित, २. पीत, ३. लीढ और ४. खादित आहार भेदों का मनुष्य द्वारा सेवन कर लेने पर प्रदीप्त जठराग्नि के बल से अपनी-अपनी पाञ्चभौतिक ऊष्मा ( अग्नि ) द्वारा उचित रूप में पचता हुआ वह आहार. काल की तरह किसी भी धातु में न रुकता हुआ सम्पूर्ण धातुओं में अनुपहत ( उचित रूप से ) पाक को प्राप्त होता हुआ सभी धातुओं की ऊष्मा, वायु और स्रोतों वाले सम्पूर्ण शरीर को उपचय ( वृद्धि ) बल, वर्ण, सुख और आयु से युक्त करता है, शारीरिक धातुओं को बढ़ाता है। शारीरिक धातुयें शारीरिक धातुओं का ही आहार करती हुई प्रकृति ( अपने साम्यावस्था ) का अनुवर्तन करती है ॥ ३ ॥

**꙳ तत्राहारप्रसादाख्यो[3] रसः किट्टं च मलाख्यमभिनिर्वर्तते। किट्टात् स्वेदमूत्रपुरीषवातपित्तश्लेष्माणः कर्णाक्षिनासिकास्यलोमकूपप्रजननमलाः केशश्मश्रुलोमनखादयश्चावयवाः पुष्यन्ति। पुष्यन्ति त्वाहाररसाद्रसरुधिरमांसमेदोऽस्थिमज्जशुक्रौजांसि पञ्चेन्द्रियद्रव्याणि धातुप्रसादसंज्ञकानि शरीरसन्धिबन्धपिच्छादयश्चावयवाः। ते सर्व एव धातवो मलाख्याः प्रसादाख्याश्च रसमलाभ्यां पुष्यन्तः स्वं मानमनुवर्तन्ते यथावयःशरीरम्। एवं रसमलौ स्वप्रमाणावस्थितावाश्रयस्य समधातोर्धातुसाम्यमनुवर्तयतः। निमित्ततस्तु[4] क्षीणवृद्धानां प्रसादाख्यानां धातूनां वृद्धिक्षयाभ्यामाहारमूलाभ्यां रसः साम्यमुत्पादयत्यारोग्याय,**

---

१. यथास्वेनोष्मणेति पृथिव्यादिरूपाशितादेर्यस्य य ऊष्मा पार्थिवाग्न्यादिरूपस्तेन; वचनं हि 'भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसाः। पञ्चाहारगुणान् स्वान् स्वान् पार्थिवादीन् पचन्ति हि' चक्रः।

२. 'अनुपहतानि सर्वधातूनामूष्ममारुतस्रोतांसि यस्य तत्तथा, ऊष्मा धातुपाचकोऽग्निः, मारुतो धातुपोषकरसवाही व्यानरूपः, स्रोतो धातुपोषकरसवहम्' चक्रः।

३. 'तत्राहारः प्रसादाख्यं रसं किट्टं च मलाख्यमभिनिर्वर्तयति' ग.।

४. 'निमित्तत इत्यनेनानिमित्तेऽरिष्टरूपे क्षयवृद्धी निराकरोति' चक्रः।

**किट्टं च मलानामेवमेव । स्वमानातिरिक्ताः पुनरुत्सर्गिणः[1] शीतोष्णपर्यायगुणैश्चोपचर्यमाणा[2] मलाः शरीरधातुसाम्यकराः समुपलभ्यन्ते ॥ ४ ॥**

आहार का परिणाम और कार्य — आहार जब समुचित रूप से पच जाता है तो उसका जो स्वच्छ भाग होता है उसे रस कहा जाता है। जो मल भाग होता है उसे किट्ट कहा जाता है। इस तरह आहार परिणाम के दो भाग होते हैं। ( १ ) प्रसाद भाग रस, ( २ ) मल भाग किट्ट। किट्ट भाग से मूत्र, पुरीष स्वेद ( मल ) वात, पित्त, कफ एवं कान, आँख, नाक, मुख, रोमकूप और जननेन्द्रिय का मल और केश, दाढ़ी के बाल, रोम, नख आदि अवयवों की पुष्टि होती है। और प्रसाद रूप आहार रस से रस, रक्त, मांस, मेदा, अस्थि, मज्जा, शुक्र, ओज इन धातुओं की और धातुओं के सार भूत पाँचो ज्ञानेन्द्रियों के द्रव्य और शारीरिक सन्धियाँ, बन्धन के कारणभूत स्नायु और कण्डरायें, पिच्छा ( कला ) आदि अवयवों की पुष्टि होती है। ये सभी मल स्वरूप और प्रसाद स्वरूप धातुयें रस एवं मल से पुष्ट होती हुई आयु और शरीर के अनुसार अपनी उचित मात्रा का शरीर में अनुसरण करती है। इस प्रकार अपनी उचित मात्रा में रहती हुई रस और मल धातुयें अपने आश्रयभूत समधातु ( स्वस्थ पुरुष ) को धातुओं को सम बनाये रखती हैं। जब कारणवश प्रसाद धातुयें क्षीण या वृद्ध हो जाती हैं तो आहाररस, आहार-मूलक वृद्धि या क्षय के द्वारा शरीर-आरोग्य के लिए धातुओं को सम बनाए रखना है। इसी प्रकार किट्ट मल को सम बनाए रखना है। अपने प्रमाण से बढ़े हुए और बाहर निकलने वाले इन्हें शीत, उष्ण और विपरीत गुण से चिकित्सा करने पर मल शरीर धातुओं को साम्य करने वाले होते हैं॥

**❀ तेषां तु मलप्रसादाख्यानां धातूनां स्रोतांस्ययनमुखानि[3] । तानि यथाविभागेन यथास्वं धातूनापूरयन्ति[4] । एवमिदं शरीरमशितपीतलीढखादितप्रभवम् । अशितपीतलीढखादित-प्रभवाश्चास्मिन् शरीरे व्याधयो भवन्ति। हिताहितोपयोगविशेषास्त्वत्र शुभाशुभविशेषकरा भवन्तीति ॥ ५ ॥**

उन मल और प्रसाद स्वरूप धातुओं का मुख स्रोतों का मार्ग ही होता है। इन स्रोतों द्वारा विभागतः आवश्यकतानुसार धातुओं की पूर्ति स्वभावतः होती रहती है। इस प्रकार यह शरीर भोजन के अशित, पीत, लीढ और खादित इन ४ चार प्रकारों से उत्पन्न होता है। अशित, पीत, लीढ और खादित इन चारों प्रकारों के भोजन से ही शरीर में व्याधियाँ होती हैं। हितकारी और अहितकारी आहार-द्रव्यों का प्रयोग विशेष रूप से शुभ और अशुभ कार्य करने वाला होता है॥ ५ ॥

**❀ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—दृश्यन्ते हि भगवन्! हितसमाख्यात-मप्याहारमुपयुञ्जाना व्याधिमन्तश्चागदाश्च, तथैवाहितसमाख्यातम्; एवं दृष्टे कथं हिता-हितोपयोगविशेषात्मकं शुभाशुभविशेषमुपलभामह इति ॥ ६ ॥**

---

१. 'उत्सर्गो बहिर्निःसरणं संशोधनरूपमेषां शास्त्रोक्तमस्ति, उत्सर्गं वा वहन्तीत्युत्सर्गिणः' चक्रः। 'उत्सर्गिणः संशोधनार्हाः' शिवदाससेनः।

२. 'पर्ययो विपर्ययः, तेन शीतोष्णविपरीतगुणैरित्यर्थः' चक्रः।

३. 'अयनमुखानि गतिमार्गाणीत्यर्थः' चक्रः।

४. 'तानि च स्रोतांसि मलप्रसादपूरितानि, धातून् यथास्वमिति यद्यस्य पोष्यं तच्च तत् पूरयति; यथाविभागेनेति यस्य धातोर्यो विभागः प्रमाणं तेनैव प्रमाणेन पूरयति' चक्रः।

## ( २ ) हितकर आहार विषयक शङ्का
## ( Doubts Regarding Wholesome Diet )

हित-अहित-आहारविषयक अग्निवेश का प्रश्न — इस प्रकार कहने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा, कि हे भगवन् हितकर आहार का प्रयोग करने वाले भी मनुष्य रोगग्रस्त और रोगरहित दिखाई पड़ते हैं और इसी प्रकार अहितकर आहार का प्रयोग करने वाले भी मनुष्य रोगग्रस्त और रोगरहित दिखाई पड़ते हैं। इस तरह दिखाई पड़ने पर किस प्रकार हितकर आहार या अहितकर आहार के विशेष प्रयोग से शुभ फल या अशुभ फल की विशेषता को हम निश्चित करें ॥ ६ ॥

**तमुवाच भगवानात्रेयः—न हिताहारोपयोगिनामग्निवेश ! तन्निमित्ता व्याधयो जायन्ते, न च केवलं हिताहारोपयोगादेव सर्वव्याधिभयमतिक्रान्तं भवति, सन्ति ह्यतेऽप्यहिताहारोपयोगादन्या रोगप्रकृतयः, तद्यथा—कालविपर्ययः, प्रज्ञापराधः, शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाश्चासात्म्या इति। ताश्च रोगप्रकृतयो रसान् सम्यगुपयुञ्जानमपि पुरुषमशुभेनोपपादयन्ति; तस्माद्धिताहारोपयोगिनोऽपि दृश्यन्ते व्याधिमन्तः। अहिताहारोपयोगिनां पुनः कारणतो[1] न सद्यो दोषवान् भवत्यपचारः। न हि सर्वाण्यपथ्यानि तुल्यदोषाणि, न च सर्वे दोषास्तुल्यबलाः, न च सर्वाणि शरीराणि व्याधिक्षमत्वे समर्थानि भवन्ति। तदेव ह्यपथ्यं देशकालसंयोगवीर्यप्रमाणातियोगाद्भूयस्तरमपथ्यं संपद्यते। स एव दोषः संसृष्टयोनिर्विरुद्धोपक्रमो गम्भीरानुगतश्चिरस्थितः प्राणायतनसमुत्थो मर्मोपघाती कष्टतमः क्षिप्रकारितमश्च संपद्यते। शरीराणि चातिस्थूलान्यतिकृशान्यनिविष्टमांसशोणितास्थीनि दुर्बलान्यसात्म्याहारोपचितान्यल्पाहाराण्यल्पसत्त्वानि च भवन्त्यव्याधिसहानि, विपरीतानि पुनर्व्याधिसहानि। एभ्यश्चैवापथ्याहारदोषशरीरविशेषेभ्यो[2] व्याधयो मृदवो दारुणाः क्षिप्रसमुत्थाश्चिरकारिणश्च भवन्ति।**

आत्रेय का समाधान — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश ! हितकारी आहार का प्रयोग करने वाले को हितकारी आहार सेवन के कारण रोग नहीं होते हैं, हिताहार के सेवन मात्र से ही सभी रोगों के होने का भय दूर हो जाता है, यह बात नहीं है। क्योंकि अहिताहार-प्रयोग के अतिरिक्त भी रोगों के अन्य कारण होते हैं, जैसे—१. कालविपर्यय ( ऋतुओं का विपरीत होना), २. प्रज्ञापराध, ३. इन्द्रियों के साथ असात्म्य शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध का संयोग होना। ये रोगों के कारण, हितकर आहार-रस का प्रयोग करते रहने पर भी पुरुष को अशुभ ( रोग ) से आक्रान्त कर देते हैं। इस लिए हितकर आहार का सेवन करने वाले पुरुष भी रोगाक्रान्त दिखायी पड़ते हैं।

अहिताहार का सेवन करने वाले पुरुषों में कारण के अनुसार सेवन किया गया अहितकर आहार का प्रयोग शीघ्र ही दोष ( रोग ) कारी नहीं होता है। क्योंकि सभी अपथ्य आहार तुल्य दोषों वाले नहीं होते हैं। सभी दोष भी समान बल वाले नहीं होते हैं। सभी शरीर भी समान रूप से व्याधिक्षमता में समर्थ नहीं होते हैं। और वही अपथ्य, १. देश, २. काल, ३. संयोग, ४. वीर्य, ५. प्रमाण और ६. अतियोग से अधिकतर अपथ्य ( अहितकर ) हो जाता है। वही दोष १. अनेक कारणों से उत्पन्न हुआ हो, २. विरुद्ध चिकित्सा से चिकित्सित होता हो, ३. गम्भीर धातुओं में प्रविष्ट हो गया हो, ४. बहुत दिनों से शरीर में अपना स्थान

१. 'कारणविशेषतः' इति पा.। २. 'पथ्याहारदोषशरीरविशेषेभ्यः' इति पा.।

बना लिया हो, ५. प्राणायतन में प्रविष्ट होकर रोग उत्पन्न किया हो, और ६. मर्मस्थान को नष्ट भ्रष्ट करके रोग को उत्पन्न किया हो तो अधिक कष्टकारी और शीघ्र रोगों को उत्पन्न करने वाला होता है। जो शरीर, १. अतिस्थूल, २. अतिकृश, ३. जिस शरीर में मांस, रुधिर और हड्डियाँ सुसंगठित न हों, ४. दुर्बल शरीर, ५. आसात्म्य (अहितकर) आहारों से जो शरीर पालित हो, ६. जो अल्प आहार वाला हो और ७. अल्पसत्त्व वाला वह रोगों को सहने में असमर्थ होता है। इसके विपरीत शरीर वाला व्यक्ति व्याधियों को सहने में समर्थ होता है। इन्हीं अहितकर आहार, दोष और शरीर की विभिन्नता के कारण रोग भी मृदु ( Mild ), दारुण ( Severe ), शीघ्र उत्पन्न होने वाले ( Acute ), और देर से उत्पन्न होने वाले ( Chronic ) होते है ॥ ६ ॥

**※ त एव वातपित्तश्लेष्माणः स्थानविशेषे प्रकुपिता व्याधिविशेषानभिनिर्वर्तयन्त्यग्निवेश ! ॥ ७ ॥**

दोष और रोग का सम्बन्ध — हे अग्निवेश ! वे ही वात, पित्त और कफ-दोष विशेष-विशेष स्थानों में कुपित होकर विशेष-विशेष ( भिन्न-भिन्न ) व्याधियों को उत्पन्न करते हैं ॥ ७ ॥

**तत्र रसादिषु स्थानेषु प्रकुपितानां दोषाणां यस्मिन् स्थाने ये ये व्याधयः संभवन्ति तांस्तान् यथावदनुव्याख्यास्यामः ॥ ८ ॥**

## ( ३ ) रसादिजन्य विकार ( Diseases ) एवं उनकी चिकित्सा ( Treatments )

रसज आदि रोगों की गणना — रसादि धातुओं के स्थान में प्रकुपित दोषों से जिन-जिन स्थानों में जो-जो रोग होते हैं उन-उन रोगों की यथावत् व्याख्या कर रहा हूँ ॥ ८ ॥

**※ अश्रद्धा चारुचिश्चास्यवैरस्यमरसज्ञता । हृल्लासो[1] गौरवं तन्द्रा साङ्गमर्दो ज्वरस्तमः ॥९॥ पाण्डुत्वं स्रोतसां रोधः क्लैब्यं सादः कृशाङ्गता । नाशोऽग्नेरयथाकालं वलयः पलितानि च ॥ रसप्रदोषजा रोगाः—**

दुष्टरसज रोग — ( १ ) भोजन में श्रद्धा ( इच्छा ) का न होना, ( २ ) भोजन में अरुचि, ( ३ ) मुख में विरसता का होना, ( ४ ) रसों का ज्ञान जिह्वा से न होना, ( ५ ) जी मचलाना, ( ६ ) शरीर में गुरुता का होना, ( ७ ) तन्द्रा, ( ८ ) अङ्गमर्द, ( ९ ) ज्वर, ( १० ) नेत्र के सामने अन्धकार-सा प्रतीत होना, ( ११ ) पाण्डुरोग, ( १२ ) स्रोतों का अवरोध होना, ( १३ ) नपुंसकता, ( १४ ) शरीर में शिथिलता होना, ( १५ ) अङ्गों में कृशता का होना, ( १६ ) अग्नि का नाश होना ( मन्दाग्नि ) ( १७ ) विना अवस्था के ही शरीर में झुर्रियाँ और बालों का पक जाना, ये सभी रोग दूषित रस से उत्पन्न होते हैं ॥ ९-१० ॥

**※ —वक्ष्यन्ते रक्तदोषजाः । कुष्ठवीसर्पपिडकारक्तपित्तमसृग्दरः ॥ ११ ॥ गुदमेढ्रास्यपाकश्च प्लीहा गुल्मोऽथ विद्रधिः । नीलिका कामला व्यङ्गः पिप्लवस्तिलकालकाः ॥ दद्रुश्चर्मदलं श्वित्रं पामा कोठास्रमण्डलम् । रक्तप्रदोषाज्जायन्ते,—**

दुष्टरक्तज रोग — रक्तदोषज रोग बताया जा रहा है, १. कुष्ठ, २. वीसर्प, ३. पिडका, ४. रक्तपित्त, ५. रक्तप्रदर, ६. गुदा का पाक, ७. मेढ्पाक, ८. मुखपाक, ९. प्लीहावृद्धि, १०. गुल्म, ११. विद्रधी, १२. नीलिका, १३. कामला, १४. व्यङ्ग, १५. पिप्लु, १६. तिलकालक, १७. दद्रु,

---

१. 'अङ्गमर्दो ज्वरस्तन्द्रा हृल्लासो गौरवं तमः' ग.

१८. चर्मदल, १९. श्वित्र ( सफेद कुष्ठ ), २०. पामा, २१. कोठ, २२. रक्तमण्डल ये रोग रक्त के दुष्ट होने से होते हैं ॥ ११-१२ ॥

**—शृणु मांसप्रदोषजान् ॥ १३ ॥**
**अधिमांसार्बुदं कीलं गलशालूकशुण्डिके । पूतिमांसालजीगण्डगण्डमालोपजिह्विकाः ॥ १४ ॥**
**विद्यान्मांसाश्रयान्,—**

दुष्टमांसज रोग — मांस-प्रदोष से होनेवाले रोगों को सुनो, १. अधिमांस, २. अर्बुद, ३. मांसकील, ४. गलशालूक, ५. गलशुण्डी, ६. पूतिमांस, ७. अलजी, ८. गण्ड-( घेंघा ), ९. गण्ड-माला, १०. उपजिह्विका ये रोग दूषित मांस से होते हैं ॥ १३-१४ ॥

**—मेदःसंश्रयांस्तु प्रचक्ष्महे । निन्दितानि प्रमेहाणां पूर्वरूपाणि यानि च ॥ १५ ॥**

दुष्टमेदज रोग — दूषित मेद के आश्रित रोगों का वर्णन कर रहा हूं, अष्टौ निन्दितीय नामक सूत्र स्थान के २१वें अध्याय में जो आठ रोग निन्दित माने गए हैं और प्रमेह के जितने भी पूर्वरूप होते हैं वे सभी मेद के दोष से होते हैं ॥ १५ ॥

**अध्यस्थिदन्तौ दन्तास्थिभेदशूलं विवर्णता । केशलोमनखश्मश्रुदोषाश्चास्थिप्रदोषजाः ॥१६॥**

दुष्ट अस्थि के रोग — १. अध्यस्थि ( हड्डी के ऊपर अधिक हड्डियों का निकलना ), २. अधिदन्त ( दाँत पर अधिक दाँत निकलना ) ३. दन्तभेद, ४. दन्तशूल, ५. अस्थिभेद, ६. अस्थिशूल, ७. अस्थि और दाँतों में विवर्णता, ८. केश, लोम, नख, और दाढ़ी के दोष, ये अस्थिदोष से होते हैं ॥ १६ ॥

**रुक् पर्वणां भ्रमो मूर्च्छा दर्शनं तमसस्तथा । अरुषां स्थूलमूलानां पर्वजानां च दर्शनम् ॥**
**मज्जप्रदोषात्,—**

विकृत मज्जा के रोग — १. शरीर की ग्रन्थियों में वेदना, २. चक्कर का आना, ३. मूर्च्छा, ४. आँख के सामने अन्धकार के न रहते हुए भी अन्धकार का दिखाई पड़ना, ५. पर्वों में स्थूल मूलवाली फुंसियों का दिखाई पड़ना, ये मज्जा की विकृति से होते हैं ॥ १७ ॥

**—शुक्रस्य दोषात् क्लैब्यमहर्षणम । रोगि वा क्लीबमल्पायुर्विरूपं वा प्रजायते ॥ १८ ॥**
**न चास्य जायते गर्भः पतति प्रस्रवत्यपि । शुक्रं हि दुष्टं सापत्यं सदारं बाधते नरम् ॥**

दुष्ट शुक्रज रोग — शुक्र में विकृति हो जाने से १. नपुंसकता, २. मैथुन में उत्साह का न होना, यदि सन्तान होती है तो वह रोगी, नपुंसक, अल्पायु अथवा कुरूप होती है या सन्तान होती ही नहीं, गर्भ रहने पर गर्भ का पात या स्राव हो जाया करता है, दुष्ट हुआ शुक्र स्त्री और सन्तान के साथ उस व्यक्ति के शरीर में बाधा उत्पन्न करता है ॥ १८-१९ ॥

**इन्द्रियाणि समाश्रित्य प्रकुप्यन्ति यदा मलाः । उपघातोपतापाभ्यां योजयन्तीन्द्रियाणि ते ॥**

इन्द्रियदोषज रोग — जब ये वात, पित्त, कफ, दोष इन्द्रियाधिष्ठानों में जाकर कुपित होते हैं तो इन्द्रियों में उपताप ( विकृति ) या उपघात ( नाश ) कर देते हैं ॥ २० ॥

**स्नायौ[2] सिराकण्डराभ्यो दुष्टाः क्लिश्नन्ति मानवम् । स्तम्भसंकोचखल्लीभिर्ग्रन्थिस्फुरणसुप्तिभिः ॥**

स्नायु आदि दोषज रोग — स्नायु, शिरा और कण्डरा ये जब दोष से दूषित होती हैं तो उनमें जकड़ाहट, सङ्कोच, खल्ली, ग्रन्थि, स्फुरण और शून्यता से मनुष्य को कष्ट होता है ॥ २१ ॥

**मलानाश्रित्य कुपिता भेदशोषप्रदूषणम् । दोषा मलानां कुर्वन्ति सङ्गोत्सर्गावतीव च ॥**

मलगत दोषज रोग — मलों ( मल, मूत्र, स्वेद ) में जब वातादि दोष कुपित होते हैं तो,

---

१. 'न वा संजायते गर्भः' इति पा. । २. स्नायुसिराकण्डराभ्यो दुष्टा' इति पाठान्तरम् ।

मलों का भेदन, शोषण और दूषित ( वर्ण, गन्ध में परिवर्तन ) करते हैं और कभी मलों की रुकावट, एवं कभी मात्रा से अधिक मलों की प्रवृत्ति करते हैं ॥ २२ ॥

**विविधादशितात् पीतादहिताल्लीढखादितात्। भवन्त्येते मनुष्याणां विकारा य उदाहृताः॥ तेषामिच्छन्ननुत्पत्तिं सेवेत मतिमान् सदा। हितान्येवाशितादीनि न स्युस्तज्जास्तथाऽऽमयाः॥**

अहित अशित आदि के गुण — अनेक प्रकार के अहितकर अशित, पीत, लीढ और खादित इन ४ प्रकारों के आहार-सेवन से जो रोग मनुष्यों को होते हैं उनका वर्णन यहाँ कर दिया गया है। जो बुद्धिमान व्यक्ति यह चाहता है कि ये रोग मुझे न हों तो उसे अशित आदि ४ प्रकार के हितकर आहार का सेवन करना चाहिए। ऐसा करने से अहितकर आहार से होने वाले रोग नहीं होते ॥ २३-२४ ॥

*** रसजानां विकाराणां सर्वं लङ्घनमौषधम्। विधिशोणितिकेऽध्याये रक्तजानां भिषग्जितम्॥**

रसजरोगों की चिकित्सा — रसज रोगों में सभी प्रकार के लङ्घनों का पालन करना ही औषध है। रक्तज रोगों की चिकित्सा सूत्र स्थान के २४वें विधिशोणितिक नामक अध्याय में बतायी गई है ॥ २५ ॥

**मांसजानां तु संशुद्धिः शस्त्रक्षाराग्निकर्म च। अष्टौनिन्दितिकेऽध्याये मेदोजानां चिकित्सितम्॥**

मांसज रोगों की चिकित्सा — मांसज रोगों में संशुद्धि ( वमनविरेचन ), शस्त्रकर्म, क्षारकर्म और अग्निकर्म के द्वारा उपचार किया जाता है। मेदोज रोगों की चिकित्सा अष्टौनिन्दितीय नामक २१वें अध्याय में बतायी गई है ॥ २६ ॥

**अस्थ्याश्रयाणां व्याधीनां पञ्चकर्माणि भेषजम्। बस्तयः क्षीरसर्पींषि तिक्तकोपहितानि च॥**

अस्थिगत रोग की चिकित्सा — अस्थिओं के आश्रित रोगों में पञ्चकर्म कराना औषध है। इसमें विशेषकर बस्तियाँ और तिक्त द्रव्यों से सिद्ध किये गये दूध और घृत का प्रयोग करना हितकर होता है ॥ २७ ॥

**मज्जशुक्रसमुत्थानामौषधं स्वादुतिक्तकम्। अन्नं व्यवायव्यायामौ शुद्धिः काले च मात्रया॥**

मज्जा और शुक्रगत रोगों की चिकित्सा — मज्जा एवं शुक्रगत रोगों में मधुर और तिक्त अन्न, मैथुन, व्यायाम और उचित काल ( वसन्त में वमन, शरद् में विरेचन इत्यादि ) में और मात्रा से शोधन कराना, औषध है ॥ २८ ॥

**शान्तिरिन्द्रियजानां तु त्रिमर्मीये प्रवक्ष्यते। स्नाय्वादिजानां प्रशमो वक्ष्यते वातरोगिके॥**

इन्द्रियजन्य रोगों की चिकित्सा — चिकित्सा स्थान के त्रिमर्मीय अध्याय में और स्नायु, शिरा, कण्डरा में होनेवाले रोगों की चिकित्सा, वात रोगों की चिकित्सा प्रकरण में कही जायगी ॥

**नवेगान्धारणेऽध्याये चिकित्सासंग्रहः कृतः। मलजानां विकाराणां सिद्धिश्चोक्ता क्वचित्क्वचित्॥**

मलज रोगों की चिकित्सा — मलज रोगों की चिकित्सा का संग्रह नवेगान्धारणीय अध्याय में किया गया है, इसके अतिरिक्त भी कहीं-कहीं चिकित्सा बतायी गयी है ॥ ३० ॥

*** व्यायामादूष्मणस्तैक्ष्ण्याद्धितस्यानवचारणात्। कोष्ठाच्छाखा मला यान्ति द्रुतत्वान्मारुतस्य च॥ तत्रस्थाश्च विलम्बन्ते कदाचिन्न समीरिताः। नादेशकाले कुप्यन्ति भूयो हेतुप्रतीक्षिणः॥**

कोष्ठ से शाखाओं में दोषों के गमन के कारण — १. अधिक व्यायाम करने से, २. ऊष्मा की तीक्ष्णता से, ३. हितकर आहार और विहार का सेवन न करने से, ४. वायु की अतिशीघ्र गति से दोष, कोष्ठ से शाखा ( रक्तादिधातवस्त्वक्च ) में चले जाते हैं और वहीं पर स्थित होकर प्रेरणा न मिलने पर कभी विलम्ब कर जाते हैं, पुनः दूसरे हेतु की प्रतीक्षा करनेवाले वे दोष बिना स्थान और समय के कुपित नहीं होते हैं ॥ ३१-३२ ॥

**विमर्श**—इसी बात को वाग्भट ने स्पष्ट बताया है यथा—'तत्रस्थाश्च विलम्बेन भूयो हेतुप्रतीक्षिणः। ते कालादिबलं लब्ध्वा कुप्यन्त्यन्याश्रयेष्वपि ॥' ( अ. हृ. सू. अ. १३ )। यदि अपने कुपित होने का कारण दोषों को मिल जाता है तो अदेश और अकाल में भी वे कोष्ठ से शाखा में जाकर रोग उत्पन्न करते हैं।

*** वृद्ध्या विष्यन्दनात् पाकात् स्रोतोमुखविशोधनात्।**
**शाखा[1] मुक्त्वा मलाः कोष्ठं यान्ति वायोश्च निग्रहात् ॥ ३३ ॥**

दोषों का शाखा से कोष्ठ में जाने का कारण — १. वातादि दोषों के अधिक बढ़ने से, २. बहने का स्वभाव होने से, ३. दोषों का पाक हो जाने से, ४. स्रोतों के मुखों के शोधन से, ५. शरीर के अन्दर वायु के निग्रह से, मल (दोष) शाखा को छोड़कर कोष्ठ में चले जाते हैं ॥३३॥

**विमर्श**—यद्यपि यहाँ मर्मास्थि सन्धियों में दोष कैसे जाते हैं इस पर प्रकाश नहीं डाला गया है, फिर भी वाग्भट ने इसे स्पष्ट बताया है। यथा—'व्यायामादूष्मणस्तैक्ष्ण्यादहिताचरणादपि। कोष्ठाच्छाखास्थिमर्माणि द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥' ( अ. हृ. अ. १३ )

**अजातानामनुत्पत्तौ जातानां विनिवृत्तये। रोगाणां यो विधिर्दृष्टः सुखार्थी तं समाचरेत् ॥**

स्वस्थ और रोगियों के लिए लाभकर विधि — सुख की अभिलाषा रखने वाले पुरुषों के लिए यह आवश्यक है कि जो नहीं उत्पन्न हुए हैं उन रोगों की उत्पत्ति न होने दें और जो रोग उत्पन्न हो गये हैं उनकी शान्ति का जो उपाय बताया गया है उसका पालन अच्छी प्रकार करें ॥ ३४ ॥

**सुखार्थाः सर्वभूतानां मताः सर्वाः प्रवृत्तयः। ज्ञानाज्ञानविशेषात्तु मार्गामार्गप्रवृत्तयः ॥**

और भी — सभी प्राणियों की सभी प्रवृत्ति ( कार्य ) सुख के लिए ही होती है, पर जो मनुष्य ज्ञानपूर्वक कार्य करता है वह सुखकर मार्ग में रहता है और जो अज्ञानपूर्वक कार्य करता है वह अकार्य ( दुःख ) का भागी होता है ॥ ३५ ॥

*** हितमेवानुरुध्यन्ते प्रपरीक्ष्य परीक्षकाः। रजोमोहावृतात्मानः प्रियमेव तु लौकिकाः ॥३६॥**

विद्वान् और मूर्ख में अन्तर — परीक्षक मनुष्य हितकर और अहितकर कार्यों की परीक्षा करके जो हितकर कार्य होते हैं वही करते हैं। जिन लौकिक मनुष्यों की आत्मा रजोगुण और मोह ( तमोगुण ) से आवृत ( आच्छादित ) है, वे तत्काल प्रिय लगने वाले कार्य को ही करते हैं ॥

*** श्रुतं बुद्धिः स्मृतिर्दाक्ष्यं धृतिर्हितनिषेवणम्। वाग्विशुद्धिः शमो धैर्यमाश्रयन्ति परीक्षकम् ॥**
**लौकिकं नाश्रयन्त्येते गुणा मोहरजः श्रितम्। तन्मूला बहवो[2] यान्ति रोगाः शारीरमानसाः ॥**

परीक्षक मनुष्यों के गुण — १. शास्त्र का अभ्यास, २. सद्-असद् विवेकिनी बुद्धि, ३. स्मरण शक्ति, ४. कार्यदक्षता, ५. धारणा शक्ति, ६. हितकर वस्तुओं का ही सेवन, ७. वाणी की शुद्धता, ८. शान्ति, ९. धीरता ये नव गुण परीक्षकों में रहते हैं। रज और तम से जिन लोगों की आत्मा आच्छादित है ऐसे लौकिक ( संसारी ) मनुष्यों में ये गुण नहीं रहते हैं। इन्हीं रज और मोह के कारण वह मनुष्य अनेकों शारीरिक एवं मानसिक रोगों का आश्रय होता है ॥ ३७–३८ ॥

**प्रज्ञापराधाद्ध्यहितानर्थान् पञ्च निषेवते। संधारयति वेगांश्च सेवते साहसानि च ॥ ३९ ॥**
**तदात्वसुखसंज्ञेषु भावेष्वज्ञोऽनुरज्यते। रज्यते न तु विज्ञाता विज्ञाने ह्यमलीकृते ॥ ४० ॥**

अज्ञानी व्यक्ति में दोष — अज्ञ (अज्ञानी) मनुष्य प्रज्ञापराध के द्वारा अहितकर पाँचों ज्ञानेन्द्रियों के पाँच विषयों का सेवन करता है; मल-मूत्रादि के वेगों को धारण करता है; अधिक रूप में साहसों का सेवन करता है। तात्कालिक सुखकर ( पर परिणाम में असुखकर ) भावों में अनुराग

---

१. शाखा इति 'रसादिधातून्' शिवदासः। २. 'बहवश्चैव' ग.।

करता है और उसे सेवन करता है। जिन लोगों की आत्मा ज्ञान के प्रकाश से अमल ( स्वच्छ ) हो गई है ऐसे ज्ञानी पुरुष तात्कालिक सुखकर परन्तु परिणाम में असुखकर भावों का सेवन नहीं करते हैं ॥ ३९-४० ॥

**ॐ न रागान्नाप्यविज्ञानादाहारानुपयोजयेत् । परीक्ष्य हितमश्नीयाद्देहो ह्याहारसंभवः ॥४१॥ आहारस्य विधावष्टौ विशेषा हेतुसंज्ञकाः । शुभाशुभसमुत्पत्तौ तान् परीक्ष्य प्रयोजयेत् ॥**

हितकर आहार के फल — राग ( प्रिय होने के कारण ) से या अज्ञान से अहितकर आहार का प्रयोग नहीं करना चाहिए। परीक्षा करके हितकर आहार का ही सेवन करना चाहिए। क्योंकि शरीर आहार से ही उत्पन्न होता है। आहार की विधि में शुभ और अशुभ की उत्पत्ति में आठ विशेष कारण विमानस्थान के प्रथम अध्याय में बताए जायेंगे। उनकी उचित परीक्षा करके प्रयोग करना चाहिए ॥ ४१-४२ ॥

**परिहार्याण्यपथ्यानि सदा परिहरन्नरः । भवत्यनृणतां[1] प्राप्तः साधूनामिह पण्डितः ॥ ४३ ॥**

अपथ्य त्याग का फल — त्याग करने योग्य अपथ्यों का सदा त्याग करता हुआ पण्डित मनुष्य साधु पुरुषों के ऋण से रहित हो जाता है ॥ ४३ ॥

**ॐ यत्तु रोगसमुत्थानमशक्यमिह केनचित् । परिहर्तुं न तत् प्राप्य शोचितव्यं मनीषिभिः ॥**

और भी — जो रोगों का कारण किसी से अनेक उपाय करने पर भी दूर न किया जा सके, ऐसे रोगियों को प्राप्त कर बुद्धिमान वैद्य को शोक नहीं करना चाहिए ॥ ४४ ॥

**तत्र श्लोकाः—**

**आहारसंभवं वस्तु रोगाश्चाहारसंभवाः । हिताहितविशेषाच्च विशेषः सुखदुःखयोः ॥ ४५ ॥ सहत्वे चासहत्वे च दुःखानां देहसत्त्वयोः । विशेषो रोगसङ्घाश्च धातुजा ये पृथक्पृथक् ॥ तेषां चैव प्रशमनं कोष्ठाच्छाखा उपेत्य च । दोषा यथा प्रकुप्यन्ति शाखाभ्यः कोष्ठमेत्य च ॥ प्राज्ञाज्ञयोर्विशेषश्च स्वस्थातुरहितं च यत् । विविधाशितपीतीये तत् सर्वं संप्रकाशितम् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने विविधाशितपीतीयो नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥**

समाप्तोऽयं सप्तमोऽन्नपानचतुष्कः ।

अध्याय-उपसंहार — १. आहार से उत्पन्न होने वाली रसादि धातुयें, २. अविधि आहार से उत्पन्न होने वाले रोग, ३. हितकर और अहितकर भेदों से होने वाले सुख और दुःख, ४ दुःखों को सहने और न सहने में जो शरीर एवं मन में विशेषता होती है, ५. धातुओं की विकृति से होने वाले रोगों के अलग-अलग समुदाय, ६. उन रोगों की चिकित्सा, ७. दोष, कोष्ठ से शाखाओं में आकर और शाखाओं से कोष्ठ में आकर जैसे कुपित होते हैं, ८. ज्ञानी और अज्ञानी में भेद, ९. स्वस्थ, आतुर के लिए हितकर उपदेश, ये सभी बातें इस विविधाशितपीतीय नामक अध्याय में प्रकाशित ( स्पष्ट ) कर दी गई है ॥ ४५-४८ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में योजनाचतुष्क-विषयक 'विविधाशितपीतीय' नामक अठाईसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २८ ॥

---

१. 'अनृणतामिव प्राप्तोऽनृणतां प्राप्तः, एतेन परिहार्यपरिहारेण पुरुषकारेऽनपराधः पुरुषो भवतीति दर्शयति' चक्रः ।

# अथैकोनत्रिंशोऽध्यायः

**अथातो दशप्राणायतनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद दशप्राणायतनीय नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**❀ दशैवायतनान्याहुः प्राणा येषु प्रतिष्ठिताः। शङ्खौ मर्मत्रयं कण्ठो रक्तं शुक्रौजसी गुदम् ॥**

## ( १ ) दश प्राणायतन ( Ten Life-Spots )

दश प्राणायतन — दो शंखप्रदेश, तीन मर्मस्थान ( शिर, हृदय और वस्तिप्रदेश ), कण्ठ, रक्त, शुक्र, ओज और गुदा ये दश प्राणायतन कहे जाते हैं, जिनमें प्रधान रूप से प्राणप्रतिष्ठित रहता है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त को चरक शारीरस्थान सातवें अध्याय में इस प्रकार बताया है यथा—'दश प्राणायतनानि—'तद्यथा-मूर्धा, कण्ठः, हृदयं, नाभिः, गुदं, वस्तिः, ओजः, शुक्रं, शोणितं, मांसमिति।' तथा—'दश प्राणायतनानि, मूर्धा, जिह्वाबन्धनं, कण्ठो, हृदयं, नाभिर्वस्तिर्गुदः शुक्रमोजो रक्तं चेति।' ( अष्टाङ्गसंग्रह )

**❀ तानीन्द्रियाणि विज्ञानं चेतनाहेतुमामयान्। जानीते यः स वै विद्वान् प्राणाभिसर उच्यते ॥**

प्राणाभिसर वैद्य का लक्षण — जो वैद्य १. दशप्राणायतन, २. इन्द्रियाँ, ३. आयुर्वेदशास्त्र का विशेष ज्ञान, ४. चेतना-हेतु (आत्मा), ५. और रोगों को जानता है उस विद्वान् वैद्य को प्राणाभिसर कहते हैं ॥ ४ ॥

**❀ द्विविधास्तु खलु भिषजो भवन्त्यग्निवेश! प्राणानामेकेऽभिसरा हन्तारो रोगाणां, रोगाणामेकेऽभिसरा हन्तारः प्राणानामिति ॥ ५ ॥**

## ( २ ) प्राणाभिसर ( Saviours of Lives ) तथा रोगाभिसर ( Votaries of Diseases ) चिकित्सक

दो प्रकार के चिकित्सक — हे अग्निवेश! वैद्य दो प्रकार के होते हैं, एक वैद्य वे होते हैं जो मुख्य रूप से प्राणों को देने वाले और रोगों का नाश करने वाले होते हैं। दूसरे वे वैद्य हैं जो मुख्य रूप से रोगों को बढ़ाने वाले और प्राणों को नष्ट करने वाले होते हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार १. प्राणाभिसर, २. रोगाभिसर ये दो भेद वैद्य के यहाँ माने गये हैं। तिस्रैषणीयं अध्याय में १. छद्मचर, २. सिद्धसाधित, ३. प्राणाभिसर ये तीन भेद वैद्य के बताये हैं। पर यहाँ रोगाभिसर में ही छद्मचर और सिद्धसाधित का अन्तर्भाव करके दो ही भेद माने हैं।

**❀ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—भगवँस्ते कथमस्माभिर्वेदितव्या भवेयुरिति ॥**

इस तरह कहने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने पूछा कि हे भगवन् हम कैसे समझें कि कौन प्राणाभिसर वैद्य और कौन रोगाभिसर वैद्य है? ॥ ६ ॥

**❀ भगवानुवाच—य इमे कुलीनाः पर्यवदातश्रुताः परिदृष्टकर्माणो दक्षाः शुचयो जितहस्ता जितात्मानः सर्वोपकरणवन्तः सर्वेन्द्रियोपपन्नाः प्रकृतिज्ञाः प्रतिपत्तिज्ञाश्च ते ज्ञेयाः प्राणानामभिसरा हन्तारो रोगाणाम्;**

**ॐ तथाविधा हि केवले शरीरज्ञाने शरीराभिनिर्वृत्तिज्ञाने प्रकृतिविकारज्ञाने च निःसंशयाः, सुखसाध्यकृच्छ्रसाध्ययाप्यप्रत्याख्येयानां च रोगाणां समुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेदनोपशयविशेषज्ञाने व्यपगतसंदेहाः, त्रिविधस्यायुर्वेदसूत्रस्य ससंग्रहव्याकरणस्य[1] सत्रिविधौषधग्रामस्य प्रवक्तारः, पञ्चत्रिंशतो मूलफलानां चतुर्णां च स्नेहानां पञ्चानां च लवणानामष्टानां च मूत्राणामष्टानां च क्षीराणां क्षीरत्वग्वृक्षाणां च षण्णां शिरोविरेचनादेश्च पञ्चकर्माश्रयस्यौषधगणस्याष्टविंशतेश्च यवागूनां द्वात्रिंशतश्चूर्णप्रदेहानां षण्णां च विरेचनशतानां पञ्चानां च कषायशतानां प्रयोक्तारः, स्वस्थवृत्तविहितभोजनपाननियमस्थानचङ्क्रमणशयनासनमात्राद्रव्याञ्जनधूमनावनाभ्यञ्जनपरिमार्जनवेगाविधारणविधारणव्यायामसात्म्येन्द्रियपरीक्षोपक्रमणसद्वृत्तकुशलाः,[2] चतुष्पादोपगृहीते च भेषजे षोडशकले सविनिश्चये सत्रिपर्येषणे सवातकलाकलज्ञाने व्यपगतसन्देहाः,**

प्राणाभिसर वैद्य के लिए ज्ञातव्य — भगवान् आत्रेय ने अग्निवेश से कहा १. जो वैद्य अच्छे कुल में या वैद्य-वंश में उत्पन्न हो, २. जो शास्त्र-ज्ञान में संदेहरहित हो, ३. जो चिकित्सा का प्रत्यक्ष कर्माभ्यास किया हो, ४. निपुण हो, ५. पवित्र रहता हो, ६. जितहस्त हो ( यशस्वी कायचिकित्सक हो या यदि शल्यचिकित्सक हो तो शस्त्र कर्म करने में हाथ न काँपता हो ) ७. जितात्मा हो, ८. चिकित्सा कर्म में आने वाले सभी साधनों से सम्पन्न हों, ९. सभी इन्द्रियों से युक्त हो, १०. रोगी और रोग के कारणों का जानकार हो, ११. प्रतिपत्ति को जानने वाला हो, जिस रोग में जिस प्रकार की औषध उपयुक्त हो रोगी को और किन आहार-विहारों पर रखना हितकर होगा आदि का समयोचित ज्ञान ऐसे वैद्य को प्राणाभिसर जानना चाहिए। ये मुख्य रूप में प्राणों को बढ़ाने वाले और रोगों के नाशक होते हैं।

इस प्रकार के वैद्य शरीर-ज्ञान ( शरीर-रचना और शरीर-क्रियाविज्ञान ) में, शरीर की उत्पत्ति किस प्रकार होती है इस ज्ञान में ( अर्थात् गर्भ-विज्ञान में ), प्रकृति ( Physiology ) ज्ञान में, विकार—( Pathology ) ज्ञान में सन्देहरहित होते हैं। सुखसाध्य, कृच्छ्रसाध्य, याप्य और प्रत्याख्येय रोगों का कारण, पूर्वरूप, लक्षण, वेदना, उपशय इनकी विशेषताओं के ज्ञान में संदेह-रहित होते हैं। तीन प्रकार के आयुर्वेदीय सूत्रों (हेतु, लक्षण, औषध) का संक्षेप और विस्तार के ज्ञान के साथ-साथ तीन प्रकार ( जाङ्गम, पार्थिव, औद्भिद या दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय, सत्त्वावजय ) के औषध-समुदाय का व्याख्यान करने वाले होते हैं। ३५ मूलिनी और फलिनी का, ४ महास्नेहों का, पाँचों लवणों का, आठों मूत्रों का, आठों दुग्धों का, जिनका दूध और छाल दोनों प्रयोग में आते हैं उन ६ वृक्षों का, शिरोविरेचन आदि पञ्चकर्म में प्रयुक्त होने वाले औषध-समुदायों का, २८ यवागुओं का, ३२ चूर्णों और प्रदेहों का, ६०० सौ विरेचनकारक और ५०० सौ कषायों का व्याख्यान करने वाले होते हैं। स्वस्थावस्था में स्वस्थ होने के लिए बताए गये भोजन—पान के नियमों, स्थान, चङ्क्रमण, शयन, आसन, मात्रा, द्रव्य और अञ्जन, धूमपान, नस्य, अभ्यङ्ग, परिमार्जन, वेग का अविधारण, वेगधारण, व्यायाम, सात्म्य, इन्द्रियों की परीक्षा, उनकी चिकित्सा और सद्वृत्त के ज्ञान में कुशल होते हैं। चिकित्सा के चार पाद से ग्रहण करने योग्य सोलहों गुणों से युक्त औषधों के निश्चय करने में तीनों एषणाओं के और वातकलाकल ज्ञान में सन्देहशून्य होते हैं।

---

१. 'संग्रहः संक्षेप्य कथनं, व्याकरणं च विवरणम्' शिवदाससेनः।

२. 'स्वस्थवृत्तावपि च भोजनपान' इति पा.।

**चतुर्विधस्य च स्नेहस्य चतुर्विंशत्युपनयस्योपकल्पनीयस्य[1] चतुःषष्टिपर्यन्तस्य[2] च व्यवस्थापयितारः, बहुविधविधानयुक्तानां च स्नेह्यस्वेद्यवम्यविरेच्यविविधौषधोपचाराणां च कुशलाः, शिरोरोगादेर्दोषांशविकल्पजस्य च व्याधिसंग्रहस्य सक्षयपिडकाविद्रधेस्त्रयाणां च शोफानां बहुविधशोफानुबन्धानामष्टचत्वारिंशतश्च रोगाधिकरणानां चत्वारिंशदुत्तरस्य च नानात्मजस्य व्याधिशतस्य तथा विगर्हितातिस्थूलातिकृशानां सहेतुलक्षणोपक्रमाणां स्वप्नस्य च हिताहितस्यास्वप्नातिस्वप्नस्य च सहेतूपक्रमस्य षण्णां च लङ्घनादीनामुपक्रमाणां संतर्पणापतर्पणजानां च रोगाणां सरूपप्रशमनानां शोणितजानां च व्याधीनां मदमूर्च्छायसंन्यासानां च सकारणरूपौषधोपचाराणां कुशलाः, कुशलाश्चाहारविधिविनिश्चयस्य प्रकृत्या हिताहितानामाहार[3]विकाराणामग्र्यसंग्रहस्यासवानां च चतुरशीतेर्द्रव्यगुणकर्मविनिश्चयस्य रसानुरससंश्रयस्य सविकल्पवैरोधिकस्य द्वादशवर्गाश्रयस्य चान्नपानस्य सगुणप्रभावस्य सानुपानगुणस्य नवविध[4]स्यार्थसंग्रहस्याहारगतेश्च हिताहितोपयोगविशेषात्मकस्य च शुभाशुभविशेषस्य धात्वाश्रयाणां च रोगाणां सौषधसंग्रहाणां दशानां च प्राणायतनानां यं च वक्ष्याम्यर्थेदशमहामूलीये त्रिंशत्तमाध्याये तत्र च कृत्स्नस्य तन्त्रोद्देशलक्षणस्य तन्त्रस्य च ग्रहण[5]धारणविज्ञानप्रयोगकर्मकार्यकालकर्तृकरणकुशलाः, कुशलाश्च स्मृतिमतिशास्त्रयुक्तिज्ञानस्यात्मनः शीलगुणैरविसंवादनेन च संपादनेन सर्वप्राणिषु चेतसो मैत्रस्य मातापितृभ्रातृबन्धुवत्, एवंयुक्ता भवन्त्यग्निवेश! प्राणानामभिसरा हन्तारो रोगाणामिति ॥ ७ ॥**

और भी : चारों प्रकार के स्नेहों का प्रयोग करने में, २४ विचारणा से लेकर ६४ विचारणा तक की उचित प्रकार से चिकित्सा की व्यवस्था करनेवाले होते हैं। अनेक प्रकार के विधि और विधानों के साथ स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन क्रियायों में प्रयुक्त होने वाले औषधों के प्रयोग में चतुर होते हैं। शिरोरोग आदि के दोषों की अशांशकल्पना के अनुसार होने वाले रोग-समुदाय के संग्रह, क्षय, पिडका और विद्रधि, तीनों प्रकार के शोथ ( वातज, पित्तज, कफज ) और शोथ के अनेकों प्रकार के अनुबन्ध ( अप्रधान भेद ), ४८ रोगों का प्रकरण ( जो १९वें अध्याय में है ) १४० प्रकार के रोग (नानात्मज) जो अनेक कारणों से उत्पन्न होते हैं जिनका वर्णन २० अध्याय में है, निन्दनीय अधिक मोटे होने और अधिक कृश होने के कारण, लक्षण और चिकित्सा के ज्ञान में, हितकारी और अहितकारी स्वप्न ज्ञान में, निद्राभाव और अतिनिद्रा के कारण और चिकित्सा-ज्ञान में, ६ प्रकार के लङ्घन आदि ( लङ्घन, बृंहण, स्नेहन, रूक्षण, स्वेदन, स्तम्भन ) चिकित्सा के भेद-ज्ञान में, सन्तर्पणजन्य और अपतर्पणजन्य रोगों के लक्षण और चिकित्सा-ज्ञान में, शोणित ( रक्त ) विकृति से होने वाले रोगों के और मद, मूर्च्छा एवं संन्यास रोगों के हेतु, लक्षण और चिकित्सा ज्ञान में कुशल ( चतुर ) होते हैं। प्रकृति, करण आदि आठ आहार-विधि विधान के निश्चय करने में, स्वाभाविक हितकर और अहितकर आहार-विकार के प्रयोग ज्ञान में, प्रधान द्रव्यों के (जैसे–'अन्नं वृत्तिकराणाम्') संग्रह ज्ञान में, ८४ प्रकार के आसवों के ज्ञान और प्रयोग में, द्रव्यगुण-कर्म के विनिश्चय-ज्ञान में, रस-अनुरस के आश्रयभूत द्रव्यों के संग्रह में, वैरोधिक अन्न-पान के

---

१. 'चतुर्विंशत्युपनयस्येति उपनयो विचारणा' शिवदाससेनः।

२. 'उपकल्पनीयस्य' इति ह. पु. न पठ्यते। ३. 'आहारविहाराणाम्' इति पा.।

४. 'नवविधस्य चरः शरीरावयवाः'इत्यादेः' चक्रः।

५. 'गृहीतस्योत्तरकालस्मरणं धारणं, विज्ञानमर्थतो ज्ञानं, प्रयोगश्चिकित्साप्रयोगः, कर्म अनेकविधचिकित्साकरणं, कार्यं धातुसाम्यं, कालः क्रियाकालः, कर्तेह भिषक्, करणं भेषजम्' चक्रः।

विकल्प ( भेद ) ज्ञान में, बारह वर्गों में निर्दिष्ट अन्न-पान, और उनके गुण-प्रभाव और अनुपान एवं उनके गुणों के ज्ञान में, नव प्रकार के अर्थ (परीक्ष्य विषयों के) संग्रह ज्ञान में, आहार की गति ( पाचन ) हितकर-अहितकर आहार-द्रव्यों के भेद से शुभ और अशुभ फल के ज्ञान में, धातुओं के आश्रित रोग और उनकी चिकित्सा संग्रह के ज्ञान में, इस दशप्राणायतनीय अध्याय के विषयों के ज्ञान में, और जो आगे के अर्थेदशमहामूलीय नामक तीसवें अध्याय में विषय कहे जायेंगें, उन विषयों के ज्ञान में, उसमें भी सभी तन्त्रों के उद्देश और लक्षण ज्ञान में, तन्त्र के श्रवण, ग्रहण, धारण, विज्ञान, प्रयोग, कर्म, कार्य, काल, कर्ता और करण इन विषयों को समझने में चतुर होते हैं। स्मरणशक्ति, मति, शास्त्र वाक्यों की योजना, शास्त्रों के ज्ञान के साथ अपने शील और गुणों की एकता से, सभी प्राणियों के चित्त के अनुसार मित्रभाव के साथ माता, पिता, भाई, बन्धु वर्गों के समान चिकित्सा करने में कुशल होते हैं। हे अग्निवेश ! इन गुणों से युक्त जो कोई भी चिकित्सक होता है वह मुख्य रूप से प्राणों को देने वाला और रोगों का नाश करने वाला होता है ॥ ७ ॥

*** अतो विपरीता[1] रोगाणामभिसरा हन्तारः प्राणानां, भिषक्छद्मप्रतिच्छन्नाः कण्टकभूता लोकस्य प्रतिरूपकसधर्माणो राज्ञां प्रमादाच्चरन्ति राष्ट्राणि ॥ ८ ॥**

रोगाभिसर वैद्य की परिभाषा — इन उपर्युक्त गुणों से विपरीत चिकित्सक रोगों को बढ़ाने वाले और प्राणों का नाश करने वाले होते हैं। वैद्य के स्वरूप में अपने को छिपाए हुये, संसार के लिए कण्टक स्वरूप होते हैं। ये प्रतिरूपक ( अर्थात् वैद्य न होते हुए भी वैद्य के समान स्वरूप ग्रहण करने वाले ) वैद्य राजा के प्रमाद से देश में चलते फिरते हैं या देश को खा जाते हैं ॥ ८ ॥

***तेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति—अत्यर्थं वैद्यवेशेन श्लाघमाना विशिखान्तरमनुचरन्ति कर्मलोभात्, श्रुत्वा च कस्यचिदातुर्यमभितः परिपतन्ति, संश्रवणे चास्यात्मनो वैद्यगुणानुच्चैर्वदन्ति, यश्चास्य वैद्यः प्रतिकर्म करोति तस्य च दोषान्मुहुर्मुहुरुदाहरन्ति, आतुरमित्राणि च प्रहर्षणोपजापोपसेवादिभिरिच्छन्त्यात्मीकर्तुं, स्वल्पेच्छुतां चात्मनः ख्यापयन्ति, कर्म चासाद्य मुहुर्मुहुरवलोकयन्ति दाक्ष्येणाज्ञानमात्मनः प्रच्छादयितुकामाः, व्याधिं चापावर्तयितुमशक्नुवन्तो व्याधितमेवानुपकरणमपरिचारकमनात्मवन्तमुपदिशन्ति[2], अन्तगतं चैनमभिसमीक्ष्यान्यमाश्रयन्ति देशमपदेशमात्मनः[3] कृत्वा, प्राकृतजनसन्निपाते चात्मनः कौशलमकुशलवद्वर्णयन्ति, अधीरवच्च[4] धैर्यमपवदन्ति धीराणां, विद्वज्जनसन्निपातं ( चाभिसमीक्ष्य ) प्रतिभयमिव कान्तारमध्वगाः परिहरन्ति दूरात्, यश्चैषां कश्चित् सूत्रावयवो भवत्युपयुक्तस्तमप्रकृते प्रकृतान्तरे वा सततमुदाहरन्ति, न चानुयोगमिच्छन्त्यनुयोक्तुं[5] वा, मृत्योरिव चानुयोगादुद्विजन्ते, न चैषामाचार्यः शिष्यः सब्रह्मचारी वैवादिको वा कश्चित् प्रज्ञायत इति ॥ ९ ॥**

रोगाभिसर के लक्षण — इन रोगाभिसर वैद्यों को पहचानने के लिए ये विशेष लक्षण होते हैं। उत्तम वैद्यों का वेश धारण कर विशेष रूप से अपनी प्रशंसा स्वयं करते हुए कर्म के लोभ से ग्राम की गलियों में या चिकित्सा कर्म में प्रवेश कर भ्रमण करते रहते हैं। यदि यह सुन लें कि कोई कहीं पर रोगी हो गया है तो चारों ओर से उस पर टूट पड़ते हैं ( अर्थात् स्वयं बार-बार उसके घर जायेंगे, रोगी के भाई, बन्धु, मित्रों से मिलकर अपनी प्रशंसा कर बिना बुलाये ही बिना द्रव्य के ही

---

१. 'विपर्ययेण' म.। २. 'अपचारिकम्' इति पा.।

३. 'आत्मनोऽपदेशं नाम देशाद्यपह्नवरूपं कपटं कृत्वा' शिवदाससेनः।

४. 'अधीरवदिति उच्चाटरवाः सन्तः' चक्रः। ५. 'अनुयोगं पृच्छाम्' चक्रः।

बार-बार जाने की इच्छा व्यक्त करेंगे और जायेंगे ) रोगी को या रोगी के हितैषियों को सुनाई पड़ सके ऐसे स्थान पर जाकर, अपने में रहने वाले उत्तम वैद्यों के गुणों को उच्च स्वर से ऐसा कहते हैं जिसे वह सुन सके। जो चिकित्सक उस रोगी की चिकित्सा करता है, उसके दोषों को बार-बार उदाहरण देकर कहते हैं। जो व्यक्ति रोगी के मित्र हों, उनसे प्रसन्न करने योग्य बातें करके, चुगुली करके, उनकी सेवा करके इत्यादि कारणों से उन्हें अपने वश में करना चाहते हैं, अपने-आप को निर्लोभी प्रसिद्ध करते हैं। यदि कोई रोगी चिकित्सा करने के लिए मिल जाता है तो अपनी अज्ञानता को छिपाने के लिए रोगी को बार-बार चतुरतापूर्वक देखते हैं। यदि रोग को दूर करने में समर्थ नहीं होते हैं तो रोगी को ही 'सामग्रीहीन, सेवकहीन तथा यह रोगी जितेन्द्रिय नहीं है' ऐसा कहते हैं। जब उस रोगी को मरा हुआ देखते हैं तब बहाना बनाकर दूसरे स्थान को चले जाते हैं। सामान्य जनता के सामने अपनी कुशलता मूर्खों के समान परस्पर-विरुद्ध वचनों से वर्णन करते हैं। धीर पुरुषों की धीरता की अधीर पुरुषों की तरह निन्दा करते रहते हैं; जिस प्रकार राहगीर भयभीत होकर भयंकर जङ्गल को दूर से ही छोड़ देते हैं, उसी प्रकार विद्वानों के समूह को देखकर दूर से ही भाग जाते हैं। जो कोई शास्त्र के सूत्र का भाग उपयोगी होता है उसका बिना प्रसंग के या दूसरे प्रसङ्ग में सदा उदाहरण देते रहते हैं। वे चाहते हैं कि उनसे कोई प्रश्न न करे और न वे किसी से प्रश्न करते हैं। प्रश्नोत्तर काल आ जाने पर मृत्यु के समान भय करते हैं, इन रोगाभिसर वैद्यों का कोई भी आचार्य ( गुरु ) या शिष्य या सहपाठी या जिससे शास्त्रार्थ हुआ हो, ऐसा जाना नहीं जाता है ॥ ९ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**भिषक्छद्म प्रविश्यैवं व्याधितांस्तर्कयन्ति ये। वीतंसमिव[1] संश्रित्य वने शाकुन्तिका द्विजान्॥**

रोगियों को फँसाने में दृष्टान्त — जिस प्रकार बहेलिया बन में जाल फैलाकर पक्षियों को फँसा लेता है, उसी प्रकार रोगाभिसर वैद्य कपट से ऊपर बनाए हुए वैद्य का वेष धारण कर रोगियों को फँसाया करते हैं ॥ १० ॥

**श्रुतदृष्टक्रियाकालमात्राज्ञानबहिष्कृताः। वर्जनीया हि ते मृत्योश्चरन्त्यनुचरा भुवि ॥ ११ ॥**

मृत्यु के अनुचर वैद्य—इस प्रकार के वैद्य श्रुत ( शास्त्रज्ञान ), दृष्ट ( प्रत्यक्षकर्माभ्यास ), क्रिया ( चिकित्सा ), काल ( औषध प्रयोग काल ) और औषध की मात्रा, इन सभी ज्ञान से शून्य होते हैं। इनका सर्वथा त्याग कर देना चाहिए क्योंकि ये भूमि पर मृत्यु के अनुचर ( नौकर ) बनकर भ्रमण करते हैं ॥ ११ ॥

**वृत्तिहेतोर्भिषङ्मानपूर्णान् मूर्खविशारदान्[2]। वर्जयेदातुरो विद्वान् सर्पास्ते पीतमारुताः॥१२॥**

त्याज्य वैद्य — विद्वान् रोगी के लिए यह उचित है कि वृत्ति ( जीविका ) के लिए वैद्य के रूप में अभिमान से पूर्ण और मूर्ख-विशारद वैद्यों का परित्याग कर दें। क्योंकि वे वायु का पान करनेवाले साँप के समान बहुत ही भयङ्कर होते हैं ॥ १२ ॥

**⊛ ये तु शास्त्रविदो दक्षाः शुचयः कर्मकोविदाः। जितहस्ता जितात्मानस्तेभ्यो नित्यं कृतं नमः॥**

उत्तम वैद्य की प्रशंसा — जो चिकित्सक, शास्त्राध्ययन किया हो, चतुर हो, पवित्र हो, चिकित्सा कर्म को अच्छी प्रकार से जानता हो, जितहस्त ( यशस्वी ) हो और जो जितेन्द्रिय हो, उन्हें नित्य ही नमस्कार ( आदर ) करना चाहिए ॥ १३ ॥

---

१. 'वीतंसः पक्षिबन्धनजालम्' शिवदाससेनः।

२. 'मुखविशारदान्' ग.। 'मुखविशारदाः स्वमुखेनैव स्ववैशारद्यं वदन्तः' गङ्गाधरः।

तत्र श्लोकः—

**दशप्राणायतनिके श्लोकस्थानार्थसंग्रहः। द्विविधा भिषजश्चोक्ताः प्राणस्यायतनानि च ॥१४॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने दशप्राणाय-
तनीयो नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥**

अध्याय-उपसंहार — इस दशप्राणायतनीय नामक अध्याय में सूत्र स्थान के विषयों का संग्रह, दो प्रकार के ( प्राणाभिसर और रोगाभिसर ) वैद्य और दश प्राणों के आयतनों का वर्णन किया गया है ॥ १४ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में
दशप्राणायतनीय नामक उनतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २९ ॥

# अथ त्रिंशोऽध्यायः

**अथातोऽर्थेदशमहामूलीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद अर्थेदशमहामूलीय अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पिछले अध्याय में दश प्राणायतनों का वर्णन किया गया है। उनमें हृदय का सर्वश्रेष्ठ स्थान होता है। उसे इस अध्याय में स्पष्ट किया जायगा। और सम्पूर्ण संहिता में आये हुये अध्यायों का संग्रह भी किया जायगा।

*** अर्थे दश महामूलाः समासक्ता[1] महाफलाः। महच्चार्थश्च हृदयं पर्यायैरुच्यते बुधैः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) हृदय प्रकरण

## ( Topic of Hridaya )

हृदय का वर्णन — अर्थ ( हृदय ) में हृदयरूप मूलवाली और हृदयरूप फल वाली दश रक्तवाहिनियाँ लगी हुई है। महत् और अर्थ को विद्वान् लोग हृदय का दूसरा नाम कहते हैं ॥३॥

**विमर्श**—यहाँ अर्थ शब्द से हृदय का ग्रहण किया गया है। शरीर में सबसे प्रधान ओज माना गया है। जो ओज को वहन करते हुए शरीर का पालन करती है वह महाफल देनेवाली कही जाती है। महामूल शब्द से महा अर्थात् हृदय वह मूल है जिनका ऐसी दश धमनियाँ हृदय में लगी हुई हैं। यद्यपि महाशब्द से या अर्थ शब्द से हृदय का ग्रहण कहीं नहीं किया गया है इसलिए स्वयं आचार्य ने अपने ही शब्दों में महत् और अर्थ को पर्याय माना है। योगीन्द्रनाथ सेन ने समासक्ता के स्थान पर सिरासक्ता पाठ माना है। प्रायः यह देखा जाता है कि धमनी और सिरा ये दोनों हृदय में लगी रहती हैं। चरक के प्रचलित **चक्रपाणि** के संस्करण में सिरा और धमनी का नाम नहीं लिया गया है। शरीर में चौबीस महाधमनियाँ और चालीस

१. 'सिराः सक्ताः' इति पा.।

महासिराओं का पाठ मिलता है। पर हृदय में दश। रक्तवाहिनियों का ही मूल मिलता है। काश्यप संहिता में भी—'हृदयात् सम्प्रतायन्ते सिराणां मातरो दश। ऊर्ध्वं चतस्रो द्वे तिर्यक् चतस्रोऽधोवहाः सिराः॥ व्याप्नुवन्ति शरीरं ता भिद्यमानाः पुनः पुनः। पर्णानामिव सीवन्यः सरणाच्च सिराः स्मृताः॥' तथा महाभारत में भी—'प्रवृत्ता हृदयात् सर्वास्तिर्यगूर्ध्वमधस्तथा। वहन्त्यन्नरसान् नाड्यो दश प्राणप्रचोदिताः॥' इसी काश्यप संहिता के आधार पर योगीन्द्रनाथसेन ने सिरासक्ता पाठ किया है। भेलसंहिता में भी—'अर्थं इत्याह हृदयं तस्मिन् धमनयो दश। ऊर्ध्वं चतस्रो द्वे तिर्यक् चतस्रश्चाप्यधः क्रमात्॥ ताभ्यो मूलसिराभ्यश्च भिद्यन्ते नैकधा सिराः॥' (भे. सू. अ. २०)। हृदय में ये रक्तवाहिनियाँ आजकल भी दृष्टिगोचर होती हैं। जैसे हृदय के दक्षिण अलिन्द (Right Auricle) उत्तरामहासिरा ( Superior Venacava ) अधरामहासिरा (Inferior Venacava) जिनके द्वारा सम्पूर्ण शरीर का रक्त हृदय में आता है, इन दोनों के अतिरिक्त रसकुल्या (Thoracic Duct ) जिससे सौम्य रस रसायनियों द्वारा आकर उत्तरामहासिरा द्वारा हृदय के रक्त में मिलता है, दक्षिणनिलय ( Right Ventricle ) में दो रक्तवाहिनियाँ (फुफ्फुसाभिगा धमनी Pulmonary Arteries ) लगी हुई हैं जिनके द्वारा दक्षिण अलिन्द से आया हुआ रक्त फुफ्फुसों में शुद्धि के लिये प्रक्षिप्त होता है और हृदय के वाम भाग के वाम अलिन्द ( Left Auricle ) में फुफ्फुस से शुद्ध रक्त लाने वाली चार रक्तवाहिनियाँ ( फुफ्फुसोत्था सिरा Pulmonary Veins ) लगी हुई है और वाम निलय ( Left ventricle ) में वामालिन्द से आये हुये रक्त को सम्पूर्ण शरीर में ले जाने वाली महाधमनी ( Aorta ) का मूल भाग लगा हुआ है। इनको भेल ने धमनी और काश्यप ने सिरा से व्यवहार किया है। पर आत्रेय ने किसी भी एक नाम से इनका निर्देश नहीं किया है। मूल का तात्पर्य यहाँ जड़ नहीं है पर इन्हीं के द्वारा शरीर रूपी वृक्ष की स्थिति है इसलिये इन्हें मूल माना है यह बात 'समामक्ता' से स्पष्ट कर दी है। क्योंकि प्रत्यक्ष से इन दशों का मूल स्थान हृदय नहीं है पर दशों हृदय में लगी हुई हैं। यदि इनमें विकृति आ जाय तो अनेक रोग होने की सम्भावना बनी रहती है। इन्हीं सब बातों को दृष्टि में रख कर महत् और अर्थ को हृदय का पर्याय बताया है।

**& षडङ्गमङ्गं विज्ञानमिन्द्रियाण्यर्थपञ्चकम्। आत्मा च सगुणश्चेतश्चिन्त्यं च हृदि संश्रितम्॥४॥**

हृदय की प्रधानता — छहों अंगों से युक्त शरीर, विज्ञान ( बुद्धि ) इन्द्रियाँ इन्द्रियों के पाँचों विषय, सगुण आत्मा, मन और मन का विषय, ये सब हृदय में आश्रित रहते हैं॥ ४॥

**प्रतिष्ठार्थं हि भावानामेषां हृदयमिष्यते। गोपानसीनामागारकर्णिकेवार्थचिन्तकैः॥ ५॥**[1]

और भी — अर्थ ( हृदय ) का चिन्तन ( विचार ) करने या जानने वाले विद्वान् वैद्य गृह में लगे हुए आगार-स्तम्भ ( लरही ) को जिस प्रकार आगारकर्णिका ( धरन का खम्भा ) धारण करती है उसी प्रकार-षडङ्ग शरीर आदि की प्रतिष्ठा के लिए प्रधान रूप से हृदय को श्रेष्ठ मानते हैं॥ ५॥

**विमर्श**—यद्यपि मन का स्थान आधुनिक दृष्टि से मस्तिष्क माना जाता है और भेलसंहिता में भी इसी प्रकार का वर्णन मिलता है यथा—'शिरस्ताल्वन्तरगतं सर्वेन्द्रियपरं मनः। तत्रस्थं तत्र विषयानिन्द्रियाणां रसादिकान्॥ समीपस्थान् विजानाति……। तथा—'प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च। यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते॥' ( च. सू. अ. १७ )। इन विचारों से भी मन, इन्द्रियों आदि का आश्रय मस्तिष्क ही माना गया है। आधुनिक विचारक प्रत्यक्ष रूप से इस तथ्य का अवलोकन करते हैं कि मस्तिष्क के अन्दर शारीरिक सभी व्यापारों के नियोजक केन्द्र हैं पर यहाँ

---

१. 'गोपानस्यो गृहाच्छादनाधारकाष्ठानि, आगारकर्णिका गृहाच्छादनकाष्ठनिबन्धनी' चक्रः।

हृदय को ही सबका आश्रय माना गया है परन्तु यहाँ षडङ्ग अङ्गों की प्रतिष्ठा हृदय के ऊपर निर्भर है, यह बताया गया है। हृदय के कार्यराहित्य होने पर उपर्युक्त सभी भाव नष्ट हो जाते हैं। जब तक हृदय अपना कार्य करता रहता है तब तक उक्त सभी भाव अपने-अपने कार्य को करते हुए प्रतिष्ठा प्राप्त करते हैं। अतः शरीर में सर्वश्रेष्ठ हृदय को माना जाता है। इसी लिए —'हृदयं चेतना स्थानमुक्तं सुश्रुत देहिनाम्।' ( सु. शा. अ. ४ ) तथा 'तच्च हृदयं विशेषेण चेतनास्थानम्।' आदि कहा गया है।

**ॐ तस्योपघातान्मूर्च्छायं भेदान्मरणमृच्छति।**
**यद्धि तत् स्पर्शविज्ञानं धारि तत्तत्र संश्रितम्॥ ६॥**

और भी — उस हृदय पर आघात पहुँचने पर मूर्च्छा और उसके फट जाने पर मृत्यु हो जाती है। क्योंकि स्पर्श का ज्ञान होना, धारि ( आयु प्रमाण ) और वह शरीर, ये सभी हृदय के ही आश्रित है॥ ६॥

**ॐ तत् परस्यौजसः स्थानं तत्र चैतन्यसंग्रहः। हृदयं महदर्थश्च तस्मादुक्तं चिकित्सकैः[2]॥७॥**

और भी — वह हृदय पर ( उत्तम ) ओज का स्थान है, हृदय में ही चेतना के आश्रयभूत भावों का संग्रह है। इसी लिए चिकित्सकों ने हृदय को महत् और अर्थ शब्द से कहा है॥ ७॥

**ॐ तेन मूलेन महता महामूला मता दश। ओजोवहाः शरीरेऽस्मिन् विधम्यन्ते समन्ततः॥**

और भी — उस हृदय ( स्वरूप ) मूल के कारण दश रक्तवाहिनियाँ महामूल वाली कही जाती हैं। ये ही शरीर में ओज का वहन करती हैं और इस शरीर में रस को चारों ओर धमन अर्थात् प्रसारित करती हैं॥ ८॥

**ॐ येनौजसा वर्तयन्ति प्रीणिताः सर्वदेहिनः। यदृते सर्वभूतानां जीवितं नावतिष्ठते॥ ९॥**
**यत्[3] सारमादौ गर्भस्य यत्तद्गर्भरसाद्रसः। संवर्तमानं[4] हृदयं समाविशति यत् पुरा[5]॥ १०॥**
**यस्य नाशात्तु[6] नाशोऽस्ति धारि यद्धृदयाश्रितम्। यच्छरीररसस्नेहः प्राणा यत्र प्रतिष्ठिताः॥**
**तत्फला बहुधा वा ताः फलन्तीव (ति) महाफलाः।**

ओज का वर्णन — जिस पर और अपर ओज से पोषित होकर सभी प्राणी अपने जीवन का निर्वाह करते हैं अर्थात् जीवित रहते हैं, जिस ओज के बिना सभी प्राणियों का जीवन नहीं रहता है, जो ओज गर्भ के प्रारम्भ में शुक्र-शोणित के सार रूप में वर्तमान रहता है और जो ओज-कललावस्था में रस के सार रूप में रहता है, जब गर्भ में हृदय की उत्पत्ति होती है तब अपने स्वरूप में रहते हुये हृदय में प्रवेश करता है, जि. ओज के नाश होने पर शरीर

---

१. 'स्पर्शो विज्ञायतेऽनेनेति स्पर्शं वा विजानातीति स्पर्शविज्ञानं, तस्यैव विशेषणं-धारीति, धारि तु शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगः; तेन यः शरीरादिसंयोगः स्पर्शनेन विजानाति सर्वं ज्ञेयं, यश्चायं शरीरधारणाद्धारीत्युच्यते स हृदि स्थितः' चक्रः।

२. 'चिकित्सितै' इति पा.।

३. 'यत्सारमादौ गर्भस्येति शुक्रशोणितसंयोगे जीवाधिष्ठितमात्रे यत्सारभूतं, तत्रापि तिष्ठति; यत्तद्गर्भरसाद्रस इति गर्भरसाच्छुक्रशोणितसंयोगपरिणामेन कललरूपात्, रस इति सारभूतं; संवर्तमानं हृदयं समाविशति यत्पुरेति यदा हृदयं निष्पद्यमानं तदैव व्यक्तलक्षणं सत् हृदयमधितिष्ठति यदित्यर्थः; एतेन गर्भावस्थात्रयेऽपि तदोजस्तिष्ठतीत्युच्यते' चक्रः।

४. 'संवर्धमानम्' ग.। ५. 'यत् पुनः' इति कविराजगणनाथसेनसंमतः पाठः।

६. 'यस्यानाशान्न नाशोऽस्ति' ग.।

का नाश हो जाता है, जो हृदय में आश्रित रह कर धारि ( आयु ) का धारण करता है। जो शरीर रस का स्नेह है, जिसमें प्राण प्रतिष्ठित रहता है, हृदय उसी ओज को ओजोवह स्रोतों द्वारा सारे शरीर में धमन करता रहता है। इन ओजोवहाओं को महाफला भी कहते हैं क्योंकि ओज ही इनका फल है या ये ओजोवह दश वाहिनियों द्वारा शरीर के प्रत्येक अंग में ओज को प्रसारित कर शरीर के अंग-प्रत्यंग द्वारा अनेकों कार्य और कार्यफलों को अनेकों प्रकार से निष्पन्न करती हैं ( फल देती हैं ) इसलिये इन्हें महाफला कहते हैं ॥ ९-११ ॥

**ॐ ध्मानाद्धमन्यः स्रवणात् स्रोतांसि सरणात्सिराः ॥ १२ ॥**

धमनी, स्रोत और सिरा की निरुक्ति — १. शरीर में जो धमन करती हैं उसे धमनी कहते हैं। २. जिनसे स्रवण होता है उन्हे स्रोत कहते हैं। ३. जिनमें सरण होता है उन्हें सिरा कहते हैं ॥ १२ ॥

**विमर्श**—यद्यपि सुश्रुत ने धमनी स्रोत सिरा को अलग-अलग माना है, यथा—'अन्या एव हि धमन्यः स्रोतांसि च सिराभ्यः, कस्मात् ? व्यञ्जनान्यत्वात्, मूलसन्नियमात्, कर्मवैशेष्यात्, आगमाच्च; केवलं तु परस्परसन्निकर्षात् सदृशागनकर्मत्वात् सौक्ष्म्याच्च विभक्तकर्मणामप्यविभाग इव कर्मसु भवति ॥' ( सु. शा. अ. ९ ) आधुनिक दृष्टि से धमनी को Artery सिरा को Vein और स्रोतस् को Capillaries माना जा रहा है।

**तन्महत् ता महामूलास्तच्चौजः परिरक्षता। परिहार्या विशेषेण मनसो दुःखहेतवः ॥ १३ ॥**
**हृद्यं यत् स्याद्यदौजस्यं स्रोतसां यत् प्रसादनम्। तत्तत् सेव्यंप्रयत्नेन प्रशमो ज्ञानमेव च ॥**

हृदय की रक्षा आवश्यक है — उस हृदय और महामूलवाली सिराओं और उस ओज की रक्षा की इच्छा रखने वाले पुरुषों को विशेष कर मन को दुखी करने वाले कारणों का परित्याग कर देना चाहिये। और जो आहार-विहार हृदय के लिये हितकर हो, जो ओज के लिये हितकारी हो, एवं जो स्रोतों को प्रसन्न करने वाले हों, उनका और शान्ति तथा ज्ञान का प्रयत्नपूर्वक सेवन करना चाहिये ॥ १३-१४ ॥

**ॐ अथ खल्वेकं प्राणवर्धनानामुत्कृष्टतममेकं बलवर्धनानामेकं बृंहणानामेकं नन्दनानामेकं हर्षणानामेकमयनानामिति। तत्राहिंसा प्राणिनां प्राणवर्धनानामुत्कृष्टतमं, वीर्यं बलवर्धनानां, विद्या बृंहणानाम्, इन्द्रियजयो नन्दनानां, तत्त्वावबोधो हर्षणानां, ब्रह्मचर्यमयनानामिति; एवमायुर्वेदविदो मन्यन्ते ॥ १५ ॥**

प्राणवर्धन आदि में एक-एक की प्रधानता — प्राण को बढ़ाने वाले पदार्थों में एक पदार्थ सबसे श्रेष्ठ होता है, बलवर्धक पदार्थों में एक, बृंहण करने वाले पदार्थों में एक, मन को प्रसन्न करने वाले पदार्थों में एक, मन में हर्ष उत्पन्न करने वाले पदार्थों में एक और विभिन्न मार्गों में एक मार्ग सर्वश्रेष्ठ होता है। वे ये हैं—१. इनमें प्राणियों के प्राणों को बढ़ाने वाले पदार्थों में अहिंसा २. बलवर्धक पदार्थों में वीर्य है, ३. बृंहण करने वाले पदार्थों में विद्या, ४. मन को आनन्दित करने वाले पदार्थों में इन्द्रियों पर विजय, ५. मन को प्रसन्न करने वाले पदार्थों में तत्त्वज्ञान और विभिन्न मार्गों में ब्रह्मचर्य सर्वश्रेष्ठ निश्चित किया गया है ऐसा आयुर्वेद के पण्डित मानते हैं ॥१५॥

**ॐ तत्रायुर्वेदविदस्तन्त्रस्थानाध्यायप्रश्नानां पृथक्त्वेन वाक्यशो वाक्यार्थशोऽर्थावयवशश्च प्रवक्तारो मन्तव्याः। तत्राह—कथं तन्त्रादीनि वाक्यशो वाक्यार्थशोऽर्थावयवशश्चोक्तानि भवन्तीति ॥ १६ ॥**

## ( २ ) आयुर्वेद-विद् के लक्षण

## ( Signs of Knowers of Science of Life )

आयुर्वेद विद् के लक्षण — अलग-अलग वाक्यों द्वारा, वाक्यार्थों द्वारा और अर्थावयवों द्वारा तन्त्र, स्थान, अध्याय और प्रश्नों को कहने वाले को आयुर्वेद शास्त्र का जानने वाला समझना चाहिए। इस विषय में यह प्रश्न उठता है कि तन्त्र ( शास्त्र ), स्थान आदि को वाक्य द्वारा, वाक्यार्थ द्वारा और अर्थावयव द्वारा कैसे कहा जा सकता है ॥ १६ ॥

**ॐ अत्रोच्यते—तन्त्रमार्षं कार्त्स्न्येन यथाम्नायमुच्यमानं वाक्यशो भवत्युक्तम् ॥ १७ ॥**

वाक्यशः का विवरण — इस विषय में कहा जाता है कि—आर्षतन्त्र ( ऋषियों से निर्मित शास्त्र ) जिस प्रकार निर्मित है उसे उसी रूप में सर्वांश का अध्ययन करके कहना वाक्यशः कहना कहा जाता है ॥ १७ ॥

**ॐ बुद्ध्या सम्यगनुप्रविश्यार्थतत्त्वं वाग्भिर्व्याससमासप्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनयुक्ताभिस्त्रिविधशिष्यबुद्धिगम्याभिरुच्यमानं वाक्यार्थशो भवत्युक्तम् ॥ १८ ॥**

वाक्यार्थशः का विवरण — बुद्धिपूर्वक शास्त्र के अर्थों को भली प्रकार जानकर विस्तार से या संक्षेप से प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनयन, निगमन इन वाक्यावयवों से समझा कर तथा तीनों प्रकार के शिष्य बुद्धि के लिए गम्य अर्थात् समझने योग्य वाक्यों द्वारा कहना या समझाना वाक्यार्थ द्वारा व्याख्यान करना कहा जाता है ॥ १८ ॥

**ॐ तन्त्र[1]नियतानामर्थदुर्गाणां पुनर्विभावनैरुक्तमर्थावयवशो भवत्युक्तम् ॥ १९ ॥**

अर्थावयवशः का विवरण — तन्त्र ( शास्त्र ) में कहे गये कठिन अर्थों को पुनः समझा कर अपने वचनों द्वारा कहना अर्थावयव द्वारा व्याख्यान करना कहा जाता है ॥ १९ ॥

**ॐ तत्र चेत् प्रष्टारः स्युः—चतुर्णामृक्सामयजुरथर्ववेदानां कं वेदमुपदिशन्त्यायुर्वेदविदः ?, किमायुः ?, कस्मादायुर्वेदः ?, किमर्थमायुर्वेदः ?, शाश्वतोऽशाश्वतो वा ?, कति कानि चास्याङ्गानि ?, कैश्चायमध्येतव्यः ?, किमर्थं च ? इति ॥ २० ॥**

यदि कोई प्रश्न कर्ता वैद्य से यह प्रश्न करे कि ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद और अथर्ववेद इन चारों वेदों में आयुर्वेद शास्त्र ज्ञाता वैद्य किस वेद का उपदेश करता है ? २. आयु किसे कहते हैं ? ३. आयुर्वेद शास्त्र का यह नाम क्यों पड़ा ? ४. किस लिए इस आयुर्वेद का उपदेश हुआ ? ५. यह आयुर्वेद शाश्वत ( नित्य ) या अशाश्वत है ? ६. इसके कितने और कौन-कौन से अङ्ग हैं ? ७. इस आयुर्वेद को किसे पढ़ना चाहिए ? और ८. किस लिये पढ़ना चाहिए ?॥ २० ॥

**ॐ तत्र भिषजा पृष्टेनैवं चतुर्णामृक्सामयजुरथर्ववेदानामात्मनोऽथर्ववेदे भक्ति[2]रादेश्या, वेदो ह्याथर्वणो दानस्वस्त्ययनबलिमङ्गलहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासमन्त्रादिपरिग्रहाच्चिकित्सां प्राह; चिकित्सा चायुषो हितायोपदिश्यते ॥ २१ ॥**

( १ ) प्रश्न : आयुर्वेद का वेद कौन ? ( कं वेदमुपदिशन्ति ), उत्तर — इस प्रकार पूछने पर वैद्य को यह उचित है कि वह ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद इन चारों वेदों में से अपनी भक्ति अथर्ववेद में बतलावे क्योंकि अथर्ववेद स्वस्त्ययन ( जिन कार्यों को करने से उपकार हो सके ), बलि ( देवता आदि को बलि चढ़ाना ), मंगल, होम, नियम, प्रायश्चित्त, उपवास,

---

१. 'तन्त्रस्थितानां दुर्बोधार्थानां यत्पुनः प्रकाशनानि तैरुक्तं तन्त्रमवयवश उक्तं भवतीत्यर्थः' चक्रः। 'अथर्ववेदेऽस्योक्तिः' ग.।

२. 'अथर्ववेदे भक्तिः, सेवेत्यर्थः, एतेन भिषक्सेव्यत्वेनाथर्ववेदस्यायुर्वेदत्वमुक्तं भवति' चक्रः।

मंत्र आदि का परिग्रह करने से चिकित्सा को ही कहता है। चिकित्सा आयु के हित के लिए बताई गई है ॥ २१ ॥

**॥ वेदं चोपदिश्यायुर्वाच्यं; तत्रायुश्चेतनानुवृत्तिर्जीवितमनुबन्धो धारि चेत्येकोऽर्थः ॥२२॥**

**( २ )** प्रश्न : आयु क्या है ? ( किमायुः ), उत्तर — इस प्रकार चिकित्सक को अपने वेद का उपदेश कर आयु किसे कहते हैं ? इसे बतलाना चाहिए। आयु, चेतनानुवृत्ति ( गर्भ से मरण पर्यन्त चेतना का रहना ), जीवित, अनुबन्ध, धारि इन सबका एक अर्थ है। अर्थात् ये आयु के नामान्तर हैं ॥ २२ ॥

**॥ तदायुर्वेदयतीत्यायुर्वेदः; कथमिति चेत् ? उच्यते-स्वलक्षणतः सुखासुखतो हिताहिततः प्रमाणाप्रमाणतश्च; यतश्चायुष्याण्यनायुष्याणि च द्रव्यगुणकर्माणि वेदयत्यतोऽप्यायुर्वेदः। तत्रायुष्याण्यनायुष्याणि च द्रव्यगुणकर्माणि केवलेनोपदेक्ष्यन्ते तन्त्रेण ॥ २३ ॥**

**( ३ )** प्रश्न : आयुर्वेद नाम क्यों ? (कस्मादायुर्वेदः), उत्तर — जो आयु का ज्ञान कराता है उसे आयुर्वेद कहा जाता है। यह आयुर्वेद आयु का ज्ञान किस प्रकार कराता है इस प्रश्न पर उत्तर यह है कि अपने लक्षणों द्वारा सुख, असुख ( दुःख ) हित, अहित, प्रमाण और अप्रमाण द्वारा आयु का उपदेश करता है। क्योंकि इस आयुर्वेद शास्त्र के द्वारा ही आयुष्य ( आयु के लिए हितकारी ), अनायुष्य ( आयु के लिये हानिकर ) द्रव्य, गुण, कर्म का ज्ञान होता है। इसलिये इसे आयुर्वेद कहा जाता है। आयु के लिए हितकारी और अहितकारी द्रव्य, गुण, कर्म का उपदेश सम्पूर्ण तन्त्र में ही स्थान-स्थान पर किया जायगा ॥ २३ ॥

**॥ तत्रायुरुक्तं स्वलक्षणतो यथावदिहैव[1] पूर्वाध्याये च। तत्र[2] शारीरमानसाभ्यां रोगाभ्यामनभिद्रुतस्य विशेषेण यौवनवतः समर्थानुगतबलवीर्ययशःपौरुषपराक्रमस्य[3] ज्ञानविज्ञानेन्द्रियेन्द्रियार्थबलसमुदये[4] वर्तमानस्य परमर्द्धिरुचिरविविधोपभोगस्य समृद्धसर्वारम्भस्य यथेष्टविचारिणः सुखमायुरुच्यते; असुखमतो विपर्ययेण; हितैषिणः पुनर्भूतानां परस्वादुपरतस्य सत्यवादिनः शमपरस्य[5] परीक्ष्यकारिणोऽप्रमत्तस्य त्रिवर्गं परस्परेणानुपहतमुपसेवमानस्य पूजार्हसंपूजकस्य ज्ञानविज्ञानोपशमशीलस्य वृद्धोपसेविनः[6] सुनियतरागरोषेर्ष्यामदमानवेगस्य सततं विविधप्रदानपरस्य तपोज्ञानप्रशमनित्यस्याध्यात्मविदस्तत्परस्य[7] लोकमिमं चामुं चावेक्षमाणस्य स्मृतिमतिमतो हितमायुरुच्यते; अहितमतो विपर्ययेण ॥**

सुख और असुख आयु के लक्षण — इनमें अपने लक्षणों द्वारा आयु का लक्षण इसी अध्याय में ठीक-ठीक वर्णन किया जा चुका है (जैसे-'तत्रायुश्चेतनानुवृत्तिः' इत्यादि)। शारीरिक या मानसिक रोगों से जो मनुष्य आक्रान्त नहीं है, विशेषकर युवा है, प्रत्येक कार्य करने में समर्थ है बल, वीर्य, यश, पुरुषार्थ और पराक्रमशील है, ज्ञान, विज्ञान और इन्द्रियों के बल के समुदाय से युक्त है; अधिक सम्पत्तिशाली है और सुन्दर अनेक प्रकार के भोगों से युक्त है; जिस व्यक्ति के सभी ईप्सित कर्म पूरे हो जाते हैं; जो अपनी इच्छानुसार भ्रमण करने वाला है अर्थात् स्वतन्त्र है; ऐसे पुरुष की आयु सुख-आयु कही जाती है। इससे भिन्न मनुष्यों की आयु को असुख आयु कहते हैं ॥ २४ ॥

---

१. 'इहैवेति 'तत्रायुश्चेतनानुवृत्तिः' इत्यादिना' चक्रः। २. 'यच्च सुखादितस्तत्र' ग.।
३. 'समन्वागतबल' इति पा.। ४. 'ज्ञानविज्ञानेन्द्रियार्थबलसमुदाये' ग.।
५. 'सामपरस्य समीक्ष्यकारिणः' यो.। ६. 'ज्ञानविज्ञानोपशमशीलवृद्धोपसेविनः' यो.।
७. 'तत्परस्य अध्यात्मपरस्य' चक्रः।

हित और अहित आयु के लक्षण — प्राणियों की भलाई चाहने वाले, दूसरे के धन की इच्छा न रखने वाले, सत्य बोलने वाले, शान्तिप्रेमी, विचारपूर्वक कार्य करने वाले, असावधान न रहने वाले, धर्म, अर्थ, काम इन तीन वर्गों को इस प्रकार समय पर करने वाले जिसमें एक से एक की बाधा न हो सके; पूजा करने योग्य मनुष्यों की पूजा करने वाले, ज्ञानशील; विज्ञानशील, शान्तिशील वृद्धों की सेवा करने वाले; राग, ईर्ष्या, मद, मान इनके वेगों को अच्छी प्रकार से रोकने वाले; लगातार अनेकों प्रकार के दान देने वाले; सदैव तपस्या, ज्ञान और शांति कार्यों में लगे रहने वाले; अध्यात्म-विद्या को जानने वाले और उसी के अनुसार आचरण करने वाले, इस लोक को और परलोक को ध्यान में रखते हुए स्मरणशक्ति और बुद्धि से युक्त पुरुषों की आयु हित आयु कही जाती है। इससे विपरीत पुरुषों की आयु अहित आयु कही जाती है ॥२४॥

**❀ प्रमाणमायुषस्त्वर्थेन्द्रियमनोबुद्धिचेष्टादीनां विकृतिलक्षणैरुपलभ्यतेऽनिमित्तैः, अयमस्मात् क्षणान्मुहूर्ताद्दिवसात्त्रिपञ्चसप्तदशद्वादशाहात् पक्षान्मासात् षण्मासात् संवत्सराद्वा स्वभावमापत्स्यत इति; तत्र स्वभावः प्रवृत्तेरुपरमो मरणमनित्यता निरोध इत्येकोऽर्थः; इत्यायुषः प्रमाणम्; अतो विपरीतमप्रमाणमरिष्टाधिकारे; देहप्रकृतिलक्षणमधिकृत्य चोपदिष्टमायुषः प्रमाणमायुर्वेदे ॥ २५ ॥**

आयु का मान — अर्थ ( इन्द्रियों का विषय ), इन्द्रिय, मन, बुद्धि और चेष्टा आदि में बिना कारण विकृत चिह्नों के उपस्थित होने पर जाना जाता है कि यह प्राणी इस क्षण, मुहूर्त, दिन, ३, ५, ७, १०, दिन, एक पक्ष, एक मास, छः मास, एक वर्ष के बाद स्वभाव को प्राप्त होगा अर्थात् मर जायगा। स्वभाव, प्रवृत्ति का उपरम ( अर्थात् नाश ), मरण, अनित्यता और निरोध यह सभी एक अर्थ को कहने वाले हैं ( अर्थात् यह मरण का नामान्तर है )। इस प्रकार आयु का प्रमाण बताया गया है। इससे विपरीत आयु के लिए अप्रमाण कहा जाता है। इन्द्रिय स्थान के अरिष्टाधिकारों में देह और प्रकृति के लक्षण को लेकर आयु का प्रमाण आयुर्वेद में बताया गया है ॥ २५ ॥

**❀ प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारप्रशमनं च ॥ २६ ॥**

( ४ ) प्रश्न : आयुर्वेद का प्रयोजन क्या ? ( किमर्थमायुर्वेदः ), उत्तर — इस आयुर्वेद का प्रयोजन स्वस्थ पुरुष के स्वास्थ्य की रक्षा करना और रोगी व्यक्ति के रोग को दूर करना है ॥२६॥

**❀ सोऽयमायुर्वेदः शाश्वतो निर्दिश्यते, अनादित्वात्, स्वभावसंसिद्धलक्षणत्वात्, भावस्वभावनित्यत्वाच्च। न[1] हि नाभूत् कदाचिदायुषः सन्तानो बुद्धिसन्तानो वा, शाश्वतश्चायुषो वेदिता, अनादि च सुख[2]दुःखं सद्रव्यहेतुलक्षणमपरापरयोगात्। एष चार्थसंग्र[3]हो विभाव्यते आयुर्वेदलक्षणमिति। [4]गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षादीनां द्रव्या[5]णां सामान्यवि-**

---

१. अनादित्वादिति प्रथमं हेतुं विवृणोति-नहीत्यादि।

२. 'आरोग्यं सुखं, व्याधिर्दुःखं, सद्रव्यहेतुलक्षणमिति सद्रव्यचिकित्सितलिङ्गं; हेतुशब्दस्य हि द्रव्यशब्देनैव व्याधिकारणत्वेनोक्तत्वात् प्रशमहेतुत्वमाहुः। अपरापरयोगादिति संतानादित्यर्थः' चक्रः।

३. 'स्वभावसंसिद्धलक्षणत्वं द्वितीयं हेतुमाह—एष चेत्यादि। एष इति सुखदुःखादिः, अर्थसंग्रहोऽभिधेयसंग्रहः; एतेन आयुरादिरायुर्वेदप्रतिपाद्य इति दर्शयति, अयं चायुरादिरत्रायुर्वेदलक्षणमिति विभाव्यते ज्ञायते, आयुरादिनाऽभिधेयेनायुर्वेदो लक्ष्यते' चक्रः।

४. 'भावस्वभावनित्यत्वादिति तृतीयं हेतुं व्याकरोति-गुर्वित्यादि।' चक्रः।

५. 'द्वन्द्वानाम्' इति पा.।

*** शेषाभ्यां वृद्धिह्रासौ, यथोक्तं—गुरुभिरभ्यस्यमानैर्गुरूणामुपचयो भवत्यपचयो लघूनाम्, एवमेवेतरेषामिति, एष भावस्वभावो नित्यः, स्वलक्षणं[1] च द्रव्याणां पृथिव्यादीनां; सन्ति तु द्रव्याणि गुणाश्च नित्यानित्याः। न ह्यायुर्वेदस्याभूत्वोत्पत्तिरुपलभ्यते, अन्यत्रावबोधोपदेशाभ्याम्; एतद्वै द्वयमधिकृत्योत्पत्तिमुपदिशन्त्येके। स्वाभाविकं चास्य लक्षणमकृतकं, यदुक्तमिहाद्येऽध्याये च; यथा—अग्नेरौष्ण्यम्, अपां द्रवत्वम्। भावस्वभावनित्यत्वमपि चास्य, यथोक्तं—गुरुभिरभ्यस्यमानैर्गुरूणामुपचयो भवत्यपचयो लघूनामिति ॥ २७ ॥**

(५) प्रश्न : शाश्वत या अशाश्वत है ? ( शाश्वतोऽशाश्वतो वा ), उत्तर — यह आयुर्वेद १. अनादि होने से, २. अपने लक्षणों के स्वभावतः सिद्ध होने से, ३. भावों के स्वभाव के नित्य होने से शाश्वत (नित्य) है। कभी भी ऐसा नहीं हुआ है कि आयु का सन्तान (प्रवाह) या बुद्धि का सन्तान न हो इसलिये आयु को जानने वाला भी शाश्वत है। इसी प्रकार द्रव्य ( औषधि ), हेतु (निदान), लक्षण इनके पर और अपर के संयोग होने से सुख (आरोग्य) दुःख (रोग) ये भी नित्य हैं (अर्थात् सदैव द्रव्य, कारण और लक्षणों का प्रवाह बना रहता है इसलिये यह नित्य है) यहाँ अर्थ का संग्रह आयुर्वेद लक्षण को विशेष कर स्पष्ट करता है। गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध और रूक्ष गुण वाले द्रव्यों का सामान्य द्रव्यों के प्रयोग से वृद्धि और विशेष द्रव्यों के प्रयोग से ह्रास होता है। जैसा कि गुरु गुण युक्त द्रव्यों के लगातार अभ्यास करने से गुरु द्रव्यों की ( अङ्गों की ) वृद्धि होती है, लघु द्रव्यों ( अङ्गों ) का अपचय अर्थात् हानि होती है। इसी प्रकार अन्य शारीरिक धातुओं और अङ्ग-प्रत्यङ्गों की सामान्य से वृद्धि और विशेष से हानि होती है। इस प्रकार यह भाव ( उत्पन्न होने वाले द्रव्यों का ) नित्य स्वभाव है। इसी प्रकार पृथ्वी आदि द्रव्यों का जो अपना-अपना लक्षण होता है वह भी भाव-स्वभाव होने से नित्य है। पर द्रव्य और गुण नित्य और अनित्य भी हुआ करते हैं।

आयुर्वेद शास्त्र की सृष्टि से पहले उत्पत्ति नहीं है और बाद में इसकी उत्पत्ति है ऐसी बात नहीं है। इस आयुर्वेद का ज्ञान या उपदेश शास्त्रों में इन्हीं दो की गाथा सुनी जाती है। अर्थात् ज्ञान और उपदेश को छोड़कर कहीं भी उत्पत्ति का वर्णन नहीं मिलता है। इन ज्ञान और उपदेश दोनों को लेकर कुछ आचार्य आयुर्वेद की उत्पत्ति स्वीकार करते हैं, ऐसा कहा है। आयुर्वेद के जो भी स्वाभाविक लक्षण बतलाये गये हैं वे लक्षण किसी के बनाये हुए नहीं हैं ( किन्तु स्वतः उत्पन्न होते हैं )। जैसा कि पहले अध्याय में अग्नि में उष्णता, जल में द्रवता स्वभाव से होता है। वैसे ही ये आयुर्वेद के लक्षण स्वभावसिद्ध हैं अतः नित्य हैं। आयुर्वेद का भाव-स्वभाव होने से भी नित्यता स्पष्ट ही है जैसा कि गुरु द्रव्यों के अभ्यास करने से गुरु द्रव्यों की वृद्धि और लघु द्रव्यों का ह्रास होता है ॥ २७ ॥

**विमर्श**—५वें प्रश्न में यह स्पष्ट पूछा गया है कि आयुर्वेद नित्य ( Eternal ) है अथवा अनित्य ( Non-Eternal ) आयुर्वेद को नित्य प्रामाणित करने के लिए तीन हेतुओं का निर्देश किया गया है, जिनमें—

( १ ) पहला हेतु 'अनादित्वात्' बताया है। अनादि उसे कहते हैं जिसका प्रारम्भ काल ज्ञात न हो, इस जगत् में शरीर, इन्द्रिय, सत्त्व, आत्मा के संयोग स्वरूप आयु का प्रारम्भ कब हुआ यह बात कोई भी व्यक्ति बताने में समर्थ नहीं है और इस प्रकार चारों के संयोग से चलने वाला आयु का चक्र कब जाकर समाप्त होगा यह बताना भी सम्भव नहीं। जब इसके प्रारम्भ काल और अन्तकाल का ज्ञान ही नहीं है तो नित्य मानना आवश्यक प्रतीत होता है। इसी में

१. 'स्वलक्षणं पृथिव्यादीनां खरद्रवत्वादि' चक्रः।

बुद्धि का सन्तान अर्थात् इस प्रकार का विचार कि आयु का प्रारम्भ कब से हुआ और कब तक रहेगा यह बताना कठिन है इस भाँति इस आयु के बारे में अपनी-अपनी बुद्धि का प्रवाह लगातार बना रहता है, अतः नित्य है। आयु का वेदिता ( ज्ञाता ) आत्मा भी नित्य है क्योंकि यही चेतना का मूल और कारण है। कब से इस शरीर में चेतना आई यह भी कहना असम्भव है अतः आत्मा को भी नित्य माना जाता है। सुख-दुःख अर्थात् आरोग्य और रोग इन दोनों को भी द्रव्य, हेतु और लक्षणों के प्रवाह के नित्य रहने से नित्य ही माना गया है। अर्थात् जगत में ऐसा कोई भी व्यक्ति नहीं है जो द्रव्यों का सेवन न करता हो। द्रव्य सुखकारी और दुःखकारी दोनों प्रकार के होते हैं। सुखकारी वे द्रव्य हैं जिनके सेवन से वातादि दोषों की विषमता नहीं होने पाती और मनुष्य दुःख का भागी नहीं होता। दुःखकारी वे द्रव्य हैं जिनके सेवन से शरीर वातादि दोषों से विषम हो जाता है, फलस्वरूप दुःख होता है इस प्रकार इन दोनों द्रव्यों में से किसी न किसी द्रव्य का यावत् आयु रहती है तब तक मनुष्य सेवन करता रहता है। इस तरह द्रव्य, हेतु और लक्षण इनके पर ( श्रेष्ठ ), अपर ( हीन ) द्रव्यों के संयोग से अर्थात् अपने समान द्रव्यों के प्रयोग से या अपने से विशेष द्रव्यों के प्रयोग से सुख-दुःख का संयोग चलता-रहता है। इस प्रकार आयुर्वेद के लक्षण में बताये गये हिताहित, सुख-दुःख आयु और आत्मा इन सबके नित्य होने से आयुर्वेद भी नित्य ही है।

( २ ) दूसरा कारण 'स्वभावसंसिद्धलक्षणत्वात्' से आयुर्वेद को नित्य माना है। यह द्रव्यों का स्वभाव होता है कि अपने से समान द्रव्यों के प्रयोग से उनकी वृद्धि एवं अपने से विशेष द्रव्यों के प्रयोग से उनका ह्रास होता है। इसी प्रकार द्रव्यों के जो अपने लक्षण होते हैं, जैसे—'खर-द्रवचलोष्णत्वं भूजलानिलतेजसाम्। आकाशस्याप्रतीघातो दृष्टं लिंगं यथाक्रमम् ॥' यह लक्षण स्वभाव से होता है। उसी प्रकार जो भी आयुर्वेद का लक्षण बताया गया है वह लक्षण स्वभावसिद्ध है। अतः आयुर्वेद शास्त्र नित्य है।

( ३ ) तीसरा कारण—'भाव-स्वभावनित्यत्वात्' जो उत्पत्तिशील पदार्थ होते हैं उनका जो अपना स्वभाव होता है वह नित्य होता है जैसे अग्नि में उष्णता, जल में द्रवता, उसी प्रकार आयुर्वेद में गुरु द्रव्यों के अभ्यास से गुरु की वृद्धि और लघु का ह्रास होता है यह बात स्वभावतः सिद्ध ही है।

**⊛ तस्यायुर्वेदस्याङ्गान्यष्टौ; तद्यथा-कायचिकित्सा, शालाक्यं, शल्यापहर्तृकं, विषगर-वैरोधिकप्रशमनं, भूतविद्या, कौमारभृत्यकं, रसायनं, वाजीकरणमिति ॥ २८ ॥**

**( ६ )** प्रश्न : कितने और कौन इसके अङ्ग हैं ( कति, कानि चास्याङ्गानि ), उत्तर—इस आयुर्वेद के ८ अङ्ग होते हैं, जैसे—१. कायचिकित्सा, २. शालाक्य, ३. शल्यपहर्तृक ( शल्यतंत्र ), ४. विषगर-वैरोधिकप्रशमन, ( अगदतन्त्र ), ५. भूतविद्या, ६. कौमारभृत्य, ७. रसायन, ८. वाजीकरण ॥ २८ ॥

**विमर्श**—इनका लक्षण सुश्रुत के सूत्रस्थान में विशेषरूप से वर्णित है। प्रायः इनके शब्दों से ही इनके अर्थ अवगत हो जाते हैं। अतः यहाँ पर इनकी व्याख्या नहीं की जा रही है ॥ २८ ॥

**⊛ स चाध्येतव्यो ब्राह्मणराजन्यवैश्यैः। तत्रानुग्रहार्थं प्राणिनां[1] ब्राह्मणैः, आरक्षार्थं[2] राजन्यैः, वृत्त्यर्थं वैश्यैः; सामान्यतो वा धर्मार्थकामपरिग्रहार्थं सर्वैः। तत्र यदध्यात्मविदां धर्मपथस्थानां धर्मप्रकाशकानां वा मातृपितृभ्रातृबन्धुगुरुजनस्य वा विकारप्रशमने प्रयत्नवान् भवति, यच्चायुर्वेदोक्तमध्यात्ममनुध्यायति वेदयत्यनुविधीयते वा, सोऽस्य परो धर्मः;**

---

१. 'प्रजानाम्' इति पा.। २. 'आत्मरक्षार्थम्' इति पा.।

**या पुनरीश्वराणां वसुमतां वा सकाशात् सुखोपहारनिमित्ता भवत्यर्थावाप्तिरारक्षणं च, या च स्वपरिगृहीतानां प्राणिनामातुर्यादारक्षा, सोऽस्यार्थः; यत् पुनरस्य विद्वद्ग्रहणयशः शरण्यत्वं च, या च संमानशुश्रूषा, यच्चेष्टानां विषयाणामारोग्यमाधत्ते सोऽस्य कामः। इति यथाप्रश्नमुक्तमशेषेण ॥ २९ ॥**

(७–८) प्रश्न : किसको और क्यों इसको पढ़ना चाहिए ? (कैश्चायमध्येतव्यः, किमर्थं च) उत्तर — इस आयुर्वेद शास्त्र का ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को ही अध्ययन करना चाहिए। १. ब्राह्मण को प्राणिमात्र पर अनुग्रह (दयादृष्टि) के लिए ही अध्ययन करना चाहिए। २. क्षत्रिय को प्राणियों की सभी प्रकार से रक्षा-हेतु, ३. वैश्य को अपनी जीविका चलाने के लिये अध्ययन करना चाहिए। अथवा सामान्य रूप से धर्म, अर्थ, काम की प्राप्ति के लिये ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को आयुर्वेद का अध्ययन करना चाहिए। १. जो अध्यात्म-विद्या अर्थात् आत्मज्ञान में दक्ष, धर्म-मार्ग पर वर्तमान, और धर्म-मार्ग का प्रकाश (उपदेश) करने वाले हैं, उन लोगों के या माता-पिता, भाई, बन्धु और गुरुजनों के रोगों की शान्ति करने में प्रयत्नशील होता है। जो आयुर्वेद में बतलाये गये अध्यात्म विद्या का चिन्तन करता है। दूसरों को बतलाता है और स्वयं भी उसी ज्ञानानुसार व्यवहार करता है तो वह उस पुरुष का परम 'धर्म' होता है। (२) राजाओं, धनिकों के साथ से अर्थात् उनकी चिकित्सा कर सफलता प्राप्त करने पर सुखपूर्वक मिले हुए उपहार में जो धन की प्राप्ति होती है। या जो उसकी रक्षा होती है अथवा अपने अधीन सेवक आदि प्राणियों की रोग से रक्षा होती है तो वह उस पुरुष का अर्थ होता है। ३. जो विद्वानों से आदर प्राप्त करता है, यश को प्राप्त करता है, और जो अपने शरण में आए हुए की रक्षा करता है और उससे जो उस व्यक्ति का सम्मान और सेवा होती है, जो इन्द्रियों के ईप्सित विषयों को आरोग्य होने के कारण प्राप्त करता है वह उस पुरुष का काम होता है। इस प्रकार बीसवें सूत्र में जैसा प्रश्न किया गया है उस प्रश्न के अनुसार क्रमशः प्रत्येक प्रश्नों का उत्तर दे दिया गया है ॥ २९ ॥

**विमर्श**—यहाँ पर केवल ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को ही आयुर्वेद पढ़ने का उपदेश किया गया है पर सुश्रुत ने शूद्र को भी आयुर्वेद पढ़ने का उपदेश किया है, यथा—'शूद्रमपि कुलगुणसम्पन्नं मन्त्रवर्ज्जमनुपनीतमध्यापयेदित्येके' (सू. उ. अ. २) काश्यप ने किसी भी जाति विशेष के छात्रों को आयुर्वेद पढ़ने का उपदेश नहीं किया है किन्तु अध्ययन के लिए सर्वगुण-सम्पन्न किसी भी जाति को अध्ययन करने का अधिकार है, ऐसा बताया है।

**※ अथ भिषगादित एव भिषजा प्रष्टव्योऽष्टविधं भवति—तन्त्रं, तन्त्रार्थान्, स्थानं, स्थानार्थान्, अध्यायम्, अध्यायार्थान्, प्रश्नं, प्रश्नार्थांश्चेति; पृष्टेन चैतद्वक्तव्यमशेषेण वाक्यशो वाक्यार्थशोऽर्थावयवशश्चेति ॥ ३० ॥**

तंत्र आदि ८ प्रश्न — एक वैद्य दूसरे वैद्य के ज्ञान की परीक्षा करने के लिये सर्व प्रथम ८ प्रश्नों को पूछ सकता है। १. तंत्र (शास्त्र), २. तन्त्रार्थ (शास्त्रार्थ), ३. स्थान, ४. स्थान का अर्थ ५. अध्याय, ६. अध्याय का विषय, ७. प्रश्न, ८. प्रश्नों का विषय, यदि इस प्रकार का प्रश्न कोई वैद्य किसी वैद्य से पूछे तो सभी प्रश्नों के उत्तरों को वाक्य, वाक्यार्थ और अर्थावयव से उत्तर देना चाहिये ॥ ३० ॥

**※ तत्रायुर्वेदः शाखा विद्या सूत्रं ज्ञानं शास्त्रं लक्षणं तन्त्रमित्यनर्थान्तरम् ॥ ३१ ॥**

तंत्र — यहाँ आयुर्वेद, शाखा, विद्या, सूत्र, ज्ञान, शास्त्र, लक्षण और तंत्र ये सभी समान अर्थ को बताने वाले हैं अर्थात् एकार्थवाची पद हैं ॥ ३१ ॥

**※ तन्त्रार्थः पुनः स्वलक्षणैरुपदिष्टः। स चार्थः प्रकरणैर्विभाव्यमानो भूय एव शरीर-वृत्तिहेतुव्याधिकर्मकार्यकालकर्तृकरणविधिविनिश्चयाद्दशप्रकरणः, तानि च प्रकरणानि केवलेनोपदेक्ष्यन्ते तन्त्रेण ॥ ३२ ॥**

तंत्रार्थ — तंत्र का अर्थ अपने लक्षणों द्वारा बता दिया गया है। वह तंत्रार्थ प्रकरणों के अनुसार पुनः विचार किया जाय तो फिर। १. शरीर, २. वृत्ति, ३. हेतु ( निदान ), ४. व्याधि ( रोग ), ५. कर्म ( चिकित्सा कर्म ), ६. काल ( नित्यग और आवस्थिक ), ७. कार्य ( आरोग्य ), ८. कर्त्ता ( वैद्य ), ९. करण ( औषधि ), १०. विधि ( औषधि-कल्पना ) इनका निश्चय करने से १०. प्रकरण होते हैं उन सभी प्रकरणों का सम्पूर्ण तंत्र में उपदेश किया जायगा ॥ ३२ ॥

**※ तन्त्रस्यास्याष्टौ स्थानानि; तद्यथा—श्लोकनिदानविमानशारीरेन्द्रियचिकित्सितकल्पसिद्धिस्थानानि। तत्र त्रिंशदध्यायकं श्लोकस्थानम्, अष्टाष्टाध्यायकानि निदानविमानशारीरस्थानानि, द्वादशकमिन्द्रियाणां, त्रिंशकं चिकित्सितानां, द्वादशके कल्पसिद्धिस्थाने भवतः ॥ ३३ ॥**

## ( ३ ) चरकसंहितान्तर्गत अध्याय विवरण

### ( Enumeration of Chapters of Charaka Samhita )

स्थान इस तंत्र ( चरक संहिता ) में ८ स्थान हैं। जैसे — १. श्लोक स्थान ( सूत्र स्थान ), २. निदान स्थान, ३. विमान स्थान, ४. शारीर स्थान, ५. इन्द्रिय स्थान, ६. चिकित्सा स्थान, ७. कल्प स्थान, ८. और सिद्धि स्थान। इनमें सूत्र स्थान में ३० अध्याय, निदान, विमान, शारीर स्थान में ८-८ अध्याय; इन्द्रिय स्थान में १२; चिकित्सा स्थान में ३०; कल्प स्थान और सिद्धि स्थान में १२, १२ अध्याय कहे गये हैं ॥ ३३ ॥

**भवति चात्र—**

**※ द्वे त्रिंशके द्वादशकं त्रयं च त्रीण्यष्टकान्येषु समाप्तिरुक्ता।**
**श्लोकौषधारिष्टविकल्पसिद्धिनिदानमानाश्रयसंज्ञकेषु ॥ ३४ ॥**

और भी — सूत्र स्थान और चिकित्सा स्थान इन दोनों स्थानों में ३०, ३० अध्याय; अरिष्ट ( इन्द्रिय ), कल्प और सिद्धि स्थान में १२, १२ अध्याय; निदान, विमान और शारीर स्थान में ८, ८ अध्याय लिख कर इस ग्रन्थ की समाप्ति की गई है ॥ ३४ ॥

**स्वे स्वे स्थाने यथास्वं च स्थानार्थ उपदेक्ष्यते। सविंशमध्यायशतं शृणु नामक्रमागतम् ॥**

स्थानार्थ — अपने-अपने स्थान के विषयों का अपने-अपने स्थान में उपदेश किया जायगा इसे ही स्थानार्थ कहते हैं। यह संहिता १२० अध्याओं में सम्पन्न है। उन अध्याओं का नाम क्रम से सुनिये ॥ ३५ ॥

**दीर्घञ्जीवोऽप्यपामार्गतण्डुलारग्वधादिकौ। षड्विरेका[1]श्रयश्चेति चतुष्को भेषजाश्रयः ॥ ३६ ॥**
**मात्रातस्याशितीयौ च नवेगान्धारणं तथा। इन्द्रियोपक्रमश्चेति चत्वारः स्वास्थ्यवृत्तिकाः ॥**
**खुड्डाकश्च चतुष्पादो महांस्तिस्रैषणस्तथा। सह वातकलाख्येन विद्यान्नैर्देशिकान् बुधः ॥३८॥**
**स्नेहनस्वेदनाध्यायावुभौ यश्चोपकल्पनः। चिकित्साप्राभृतश्चैव सर्व एव प्रकल्पनाः ॥ ३९ ॥**
**कियन्तःशिरसीयश्च त्रिशोफाष्टोदरादिकौ। रोगाध्यायो महांश्चैव रोगाध्यायचतुष्टयम् ॥४०॥**
**अष्टौनिन्दितसंख्यातस्तथा लङ्घनतर्पणे। विधिशोणितिकश्चैव व्याख्यातास्तत्र योजनाः ॥**
**यज्जःपुरुषसंख्यातो भद्रकाप्यान्नपानिकौ। विविधाशितपीतीयश्चत्वारोऽन्नविनिश्चयाः ॥४२॥**

१. 'षड्विरेकशतश्चे'ति पा.।

**दशप्राणायतनिकस्तथाऽर्थेदशमूलिकः। द्वावेतौ प्राणदेहार्थौ प्रोक्तौ वैद्यगुणाश्रयौ ॥ ४३ ॥**
**औषधस्वस्थनिर्देशकल्पनारोगयोजनाः। चतुष्काः षट् क्रमेणोक्ताः सप्तमश्चान्नपानिकः ॥४४॥**
**द्वौ चान्त्यौ संग्रहाध्यायाविति त्रिंशकमर्थवत्[1]। श्लोकस्थानं समुद्दिष्टं तन्त्रस्यास्य शिरः शुभम् ॥**

सूत्र स्थान के अध्यायों का संग्रह — १. दीर्घञ्जीवितीय, २. अपामार्गतण्डुलीय, ३. आरग्वधीय, ४. षड्विरेचनशताश्रितीय ये चार अध्याय औषध से संबंध रखते हैं। ५. मात्राशितीय, ६. तस्याशितीय, ७. नवेगान्धारणीय, ८. इन्द्रियोपक्रमणीय ये ४ अध्याय स्वस्थ मनुष्यों के पालन करने योग्य नियमों का उपदेश देते हैं। ९. खुड्डाकचतुष्पाद, १०. महाचतुष्पाद, ११. तिस्रैषणीय, १२. वातकलाकलीय ये चार अध्याय चिकित्सा में कर्त्तव्यों का निर्देश करते हैं। १३. स्नेहाध्याय, १४. स्वेदाध्याय, १५. उपकल्पनीय, १६. चिकित्सा-प्राभृतीय, ये ४ अध्याय औषध-कल्पना सम्बन्धी नियमों का निर्देश करते हैं। १७. कियन्तःशिरसीय, १८. त्रिशोथीय, १९. अष्टोदरीय, २०. महारोगाध्याय ये ४ अध्याय रोग के विषय में संख्या आदि का निर्देश करते हैं। २१. अष्टौनिन्दितीय, २२. लङ्घनबृंहणीय, २३. सन्तर्पणीय, २४. विधिशोणितिक इन ४ अध्याओं में विभिन्न योजनायों की व्याख्या की गई है। २५. यज्जःपुरुषीय, २६. आत्रेय-भद्रकाप्यीय, २७. अन्नपानविधि, २८. विविधाशितपीतीय, इन अध्यायों में अन्नपान सम्बन्धी नियम बताये गये हैं। २९. दशप्राणायतनिक, ३०. अर्थेदशमहामूलीय ये दो अध्याय प्राण और शरीर के विषय में और वैद्य के गुण के संबंध में कहे गये हैं। औषध, स्वस्थ, निर्देश, कल्पना, रोग, योजना ये ६ वर्ग चार-चार अध्यायों के क्रम से बताये गये हैं। ७ वां वर्ग जो ४ अध्यायों का है वह अन्नपानसंबंधी है। अन्त के दो अध्याय संग्रह अध्याय हैं जिनमें विभिन्न विषयों का संग्रह किया गया है। इस प्रकार ३० अध्याय वाला सूत्रस्थान कह दिया गया है। यह सूत्रस्थान इस संहिता का शिर (उत्तम) स्थान है अर्थात् जिस प्रकार शरीर में शिर ज्ञान और इन्द्रियों का केन्द्र है उसी प्रकार इस संहिता में यह स्थान चिकित्सासंबन्धी सभी प्रकार के ज्ञान, क्रिया, अभ्यास के लिये उत्तम माना गया है ॥ ३६–४५ ॥

**चतुष्काणां महार्थानां स्थानेऽस्मिन् संग्रहः कृतः।**
**श्लोकार्थः संग्रहार्थश्च श्लोकस्थानमतः स्मृतम् ॥ ४६ ॥**

सूत्रस्थान की निरुक्ति — इस सूत्रस्थान मे बड़े-बड़े अर्थों वाले चार-चार अध्यायों में ७ वर्गों का संग्रह किया गया है। श्लोकार्थ अर्थात् श्लोक का अर्थ वही है जो संग्रह का अर्थ है अर्थात् इस स्थान में विभिन्न विषयों का संग्रह किया गया है अतः इस स्थान का नाम सूत्रस्थान है ॥ ४६ ॥

**ज्वराणां रक्तपित्तस्य गुल्मानां मेहकुष्ठयोः। शोषोन्मादनिदाने च स्यादपस्मारिणां च यत् ॥**
**इत्यध्यायाष्टकमिदं निदानस्थानमुच्यते।**

निदान स्थान के अध्यायों का संग्रह — १. ज्वर निदान, २. रक्तपित्त निदान, ३. गुल्म निदान, ४. प्रमेह निदान, ५. कुष्ठ निदान, ६. शोष निदान, ७. उन्माद निदान और, ८. अपस्मार निदान इन ८ अध्यायों से युक्त निदानस्थान कहा गया है ॥ ४७ ॥

**रसेषु त्रिविधे कुक्षौ ध्वंसे जनपदस्य च ॥ ४८ ॥**
**त्रिविधे रोगविज्ञाने स्रोतःस्वपि च वर्तने। रोगानीके व्याधिरूपे रोगाणां च भिषग्जिते ॥**
**अष्टौ विमानान्युक्तानि मानार्थानि महर्षिणा।**

विमान स्थानों के अध्यायों का संग्रह — १. रस विमान, २. त्रिविधकुक्षीय, ३. जनपदोद्ध्वंसनीय, ४. त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीय, ५. स्रोतोविमान, ६. रोगानीकविमान, ७. व्याधितरूपीय,

---

[1] 'त्रिंशत्कमर्थवत्' इति पा.।

८. रोगभिषग्जितीय ये आठ अध्याय मानज्ञान के लिए महर्षि आत्रेय ने विमान स्थान में बताये हैं ॥ ४८-४९ ॥

**कतिधापुरुषीयं च गोत्रेणातुल्यमेव च ॥ ५० ॥**
**खुड्डिका महती चैव गर्भावक्रान्तिरुच्यते । पुरुषस्य शरीरस्य विचयौ द्वौ विनिश्चितौ ॥५१॥**
**शरीरसंख्या सूत्रं च जातेरष्टममुच्यते । इत्युद्दिष्टानि मुनिना शारीराण्यत्रिसूनुना ॥ ५२ ॥**

शारीर स्थान के अध्यायों का संग्रह — १. कतिधापुरुषीय, २. अतुल्यगोत्रीय, ३. खुड्डिकागर्भावक्रान्ति, ४. महती गर्भावक्रान्ति, ५. पुरुषविचय, ६. शरीरविचय, ७. शरीरसंख्या, ८. जातिसूत्रीय ये आत्रेय मुनि ने ८ अध्याय शरीर स्थान में बताये हैं ॥ ५०-५२ ॥

**वर्णस्वरीयः पुष्पाख्यस्तृतीयः परिमर्शनः । चतुर्थ[1] इन्द्रियानीकः पञ्चमः पूर्वरूपिकः ॥ ५३ ॥**
**कतमानिशरीरीयः पन्नरूपोऽप्यवाक्शिराः । यस्यश्यावनिमित्तश्च सद्योमरण एव च ॥ ५४ ॥**
**अणुज्योतिरिति ख्यातस्तथा गोमयचूर्णवान् । द्वादशाध्यायकं स्थानमिन्द्रियाणामिति स्मृतम् ॥**

इन्द्रिय स्थान के अध्यायों का संग्रह — १. वर्णस्वरीय, २. पुष्पितक, ३. परिमर्शनीय, ४. इन्द्रियानीक, ५. पूर्वरूपीय, ६. कतमानिशरीरीय, ७. पन्नरूपीय, ८. अवाक्शिरसीय, ९. यस्यश्यावनिमित्तीय, १०. सद्योमरणीय, ११. अणुज्योतीय, १२. गोमयचूर्णीय ये १२ अध्याय इन्द्रिय स्थान में कहे गये हैं ॥ ५३-५५ ॥

**अभयामलकीयं च प्राणकामीयमेव च । करप्रचितकं वेदसमुत्थानं रसायनम् ॥ ५६ ॥**
**संयोगशरमूलीयमासिक्तक्षीरकं तथा । माषपर्णभृतीयं च पुमाञ्जातबलादिकम् ॥ ५७ ॥**
**चतुष्कद्वयमप्येतदध्यायद्वयमुच्यते । रसायनमिति ज्ञेयं वाजीकरणमेव च ॥ ५८ ॥**
**ज्वराणां रक्तपित्तस्य गुल्मानां मेहकुष्ठयोः । शोषोन्मादेऽप्यपस्मारे क्षतशोथोदरार्शसाम् ॥**
**ग्रहणीपाण्डुरोगाणां श्वासकासातिसारिणाम् । छर्दिवीसपतृष्णानां विषमद्यविकारयोः ॥६०॥**
**द्विव्रणीयं त्रिमर्मीयमूरुस्तम्भिकमेव च । वातरोगे वातरक्ते योनिव्यापत्सु चैव यत् ॥ ६१ ॥**
**त्रिंशच्चिकित्सितान्युक्तानि—**

चिकित्सा स्थान के अध्यायों का संग्रह — चिकित्सा स्थान में सर्वप्रथम, १. रसायन प्रकरण का एक अध्याय है, जिसमें ४ पाद हैं—१. अभयामलकीय रसायन, २. प्राणकामीय रसायन, ३. करप्रचितीय रसायन, ४. आयुर्वेदसमुत्थानीय रसायन । २. दूसरा अध्याय वाजीकरण का है इसमें भी ४ पाद हैं—१. संयोगशरमूलीय वाजीकरण, २. आसक्तक्षीरीय वाजीकरण, ३. माषपर्णभृतीय वाजीकरण, ४. पुमाञ्जातबलादिक वाजीकरण ये ४ पाद हैं । ३. ज्वर, ४. रक्तपित्त, ५. गुल्म, ६. प्रमेह, ७. कुष्ठ, ८. शोष, ९. उन्माद, १०. अपस्मार, ११. क्षतक्षीण, १२. शोफ, १३. उदर, १४. अर्श, १५. ग्रहणी, १६. पाण्डु रोग, १७. हिक्का-श्वास, १८. कास, १९. अतिसार, २० छर्दि, २१. वीसर्प, २२. तृष्णा, २३. विष, २४. मद्यविकार ( मदात्यय ), २५. द्विव्रणीय, २६. त्रिमर्मीय, २७. ऊरुस्तम्भ, २८. वातव्याधि, २९. वातरक्त, ३०. योनिव्यापद् । ये ३० अध्याय चिकित्सा स्थान में कहे गये हैं ॥ ५६-६१ ॥

**अतः कल्पान् प्रवक्ष्यामहे[2] । फलजीमूतकेक्ष्वाकुकल्पो धामार्गवस्य च ॥ ६२ ॥**
**पञ्चमो वत्सकस्योक्तः षष्ठश्च कृतवेधने । श्यामात्रिवृतयोः कल्पस्तथैव चतुरङ्गुले ॥ ६३ ॥**
**तिल्वकस्य सुधायाश्च सप्तलाशङ्खिनीषु च । दन्तीद्रवन्त्योः कल्पश्च द्वादशोऽयं समाप्यते ॥**

---

१. 'तथैव चेन्द्रियानीकः पूर्वरूपिक एव च' इति पा. । २. 'परं शृणु' ग. ।

कल्पस्थान के अध्यायों का संग्रह — इसके बाद कल्पस्थान के अध्यायों को कहते हैं—१. फल (मदन फल), २. जीमूतक (देवदाली), ३. इक्ष्वाकु (कड़ुई तरोई), ४. धामार्गव (बड़ी तरोई), ५. वत्सक (इन्द्रजौ) ६. कृतवेधन (कोशातकी), ७. श्यामा (काली निशोथ और सफेद निशोथ), ८. चतुरंगुल (अमलतास), ९. तिल्वक, १०. सुधा (सेहुँड़), ११. सप्तला, और शंखिनी, १२. दन्ती और द्रवन्ती इन औषधों के विभिन्न कल्पनाओं को बताने वाले ये १२ अध्याय कल्पस्थान में कहे गये हैं ॥ ६२-६४ ॥

**कल्पना पञ्चकर्माख्या बस्तिसूत्री तथैव च ।**
**स्नेहव्यापदिकी सिद्धिर्नेत्रव्यापदिकी तथा ॥ ६५ ॥**
**सिद्धिः शोधनयोश्चैव बस्तिसिद्धिस्तथैव च ।**
**प्रासृती मर्मसंख्याता सिद्धिर्बस्त्याश्रया च या ॥ ६६ ॥**
**फलमात्रा तथा सिद्धिः सिद्धिश्चोत्तरसंज्ञिता ।**
**सिद्धयो द्वादशैवैतास्तन्त्रं चासु समाप्यते ॥ ६७ ॥**

सिद्धिस्थान के अध्यायों का संग्रह — १. कल्पनाध्याय, २. पंचकर्मीयाध्याय, ३. बस्तिसूत्रीय, ४. स्नेहव्यापदिकी, ५. नेत्रबस्तिव्यापदिकी, ६. वमनविरेचनव्यापदिकी, ७. बस्तिव्यापदिकी, ८. प्रासृतयौगिकी, ९. त्रिमर्मीय, १०. बस्तिसम्बन्धी, ११. फलमात्राबस्ति, १२. उत्तरबस्ति ये १२ अध्याय सिद्धि स्थान में बताये गये हैं और यहीं पर संहिता की समाप्ति हो जाती है ॥६६-६७॥

**स्वे स्वे स्थाने तथाऽध्याये चाध्यायार्थः[1] प्रवक्ष्यते ।**
**तं[2] ब्रूयात् सर्वतः सर्वं यथास्वं[3] ह्यर्थसंग्रहात् ॥ ६८ ॥**

अध्यायार्थ — अपने-अपने स्थान के विषयों और अध्यायों के विषयों का निर्देश अपने-अपने अध्याय के अन्त में किया जायगा। सभी स्थानों में अध्यायों के विषयों का संग्रह कर और अध्यायों के विषयों को उन्हीं के अनुसार संक्षिप्त कर कहे हैं ॥ ६८ ॥

**पृच्छा[4] तन्त्राद्यथाम्नायं विधिना प्रश्न उच्यते ।**
**प्रश्नार्थो युक्तिमांस्तस्य तन्त्रेणैवार्थनिश्चयः ॥ ६९ ॥**

प्रश्न का लक्षण — शास्त्र में जहाँ जिस स्थान पर जिस रूप में विषय कहा गया हो उसे उसी रूप में प्रश्नकर्त्ताओं का पूछना प्रश्न कहा जाता है ।

प्रश्नार्थ का लक्षण — युक्तिपूर्वक प्रश्न के अर्थों का, शास्त्र के द्वारा ही जो निश्चित होता है उसे प्रश्नार्थ कहते हैं अर्थात् उचित प्रश्न को शास्त्रयुक्ति से निर्णय करना ही प्रश्नार्थ कहा जाता है ॥

---

१. 'चकारोऽत्र अध्यायार्थ इत्यनन्तरं योज्यः, तेन स्थानार्थ इति समुच्चीयते, ततश्च स्थानान्ते स्थानार्थसंग्रहमध्यायान्तेऽध्यायार्थसंग्रहं यथाक्रमेण वक्ष्यतीत्यर्थः' शिवदाससेनः ।

२. 'तं सर्वमिति तन्त्रार्थं स्थानार्थमध्यायार्थं च; अर्थसंग्रहादिति ल्यब्लोपे पञ्चमी, तन्त्रादीनामर्थं संगृह्य संक्षिप्येत्यर्थः; सर्वतोऽनवशेषतः, यथास्वमित्यनेन यो यस्यार्थस्तस्य संग्रहं कृत्वा तन्त्रार्थं स्थानार्थमध्यायार्थं चाशेषतो ब्रूयादित्यर्थः' शिवदाससेनः ।

३. 'यथार्थाद्ध्यनुसंग्रहात्' इति पा. ।

४. 'तन्त्रादिति तन्त्रमारभ्य, यथाम्नायं यथाक्रमं, विधिना सामान्यविशेषप्रकारेण पूर्वापरविरोधादिदोषशून्येन वा पृच्छा प्रश्न उच्यत इत्यर्थः । प्रश्नार्थं विवृणोति-प्रश्नार्थ इत्यादि । तस्य प्रश्नस्य तन्त्रेण शास्त्रेणार्थनिश्चयो यः स प्रश्नार्थः प्रश्नप्रयोजनमुच्यते । युक्तिमानिति उपपत्तिमानित्यर्थः' शिवदाससेनः ।

**निरुक्तं[1] तन्त्रणात्तन्त्रं, स्थानमर्थप्रतिष्ठया[2] ।**
**अधिकृत्यार्थमध्यायनामसंज्ञा[3] प्रतिष्ठिता[4] ॥ ७० ॥**
**इति सर्वं यथाप्रश्नमष्टकं संप्रकाशितम् ।**
**कार्त्स्न्येन चोक्तस्तन्त्रस्य संग्रहः सुविनिश्चितः ॥ ७१ ॥**

तंत्रादि शब्दों की निरुक्ति — १. तंत्रण ( नियमन ) करने के कारण ही तंत्र कहा जाता है। २. विषयों को उचित स्थान पर जहाँ रखा जाता है उसे स्थान कहते हैं। किसी विशेष विषय को लेकर अध्यायों का नामकरण किया जाता है। इस तरह पहले ३० के गद्य में जो ८ प्रश्न किये गये हैं उनका भाव प्रकाशित कर दिया है और इस विषय में जो शास्त्रों का निश्चित संग्रह है वह भी सम्पूर्ण रूप से कह दिये गये हैं ॥ ७०-७१ ॥

**सन्ति पाल्लविकोत्पाताः[5] संक्षोभं जनयन्ति ये ।**
**वर्तकानामिवोत्पाताः सहसैवाविभाविताः ॥ ७२ ॥**
**तस्मात्तान् पूर्वसंजल्पे[6] सर्वत्राष्टकमादिशेत् ।**
**परावरपरीक्षार्थं तत्र शास्त्रविदां[7] बलम् ॥ ७३ ॥**
**शब्दमात्रेण तन्त्रस्य केवलस्यैकदेशिकाः[8] ।**
**भ्रमन्त्यल्पबलास्तन्त्रे ज्याशब्देनेव वर्तकाः ॥ ७४ ॥**

उत्तम, हीन वैद्य की परीक्षा — ऐसे भी वैद्य होते हैं जो पाल्लविक होते हैं अर्थात् कुछ-कुछ शास्त्रों का ज्ञान रखते हुये सहसा सम्भावना न होने पर भी जिस प्रकार बटेर पक्षी पेड़ पर बैठे हुए हों और वे सहसा एक साथ उड़ जायँ तो उससे जो सहसा शब्द उत्पन्न होता है उससे भय हो जाता है। उसी प्रकार ये पल्लवग्राही वैद्य जनता में भय उत्पन्न करनेवाले होते हैं या साधु सच्चरित्र वैद्य को वादविवाद के समय सहसा भय पैदा कर देते हैं। ऐसे कपटी वैद्यों के साथ वादविवाद करने में सर्वप्रथम सभी जगहों पर इन बतलाये हुये ८ प्रश्नों के द्वारा इन्हें दबा देना चाहिए और कौन चिकित्सक श्रेष्ठ है, कौन चिकित्सक श्रेष्ठ नहीं हैं इसकी परीक्षा के लिये भी इन ८ प्रश्नों का प्रयोग किया जाता है। जिस चिकित्सक के पास शास्त्र का बल रहता है वह इन ८ प्रश्नों के उत्तरों के देने में बलवान् होता है। जो चिकित्सक शास्त्र के किसी एक भाग को जानकर चिकित्सा करते हैं वे शास्त्र ज्ञान में और चिकित्सा कर्म में अल्प बल होते हैं। ऐसे चिकित्सक जिस प्रकार धनुष का टंकार सुन कर बटेर पक्षी भाग जाते हैं उसी भाँति शब्द का आडम्बर सुनकर वे अल्पज्ञ चिकित्सक भाग जाते हैं ॥ ७२-७४ ॥

---

१. 'निबन्धं' ग. ।

२. 'तन्त्रणादिति व्युत्पादनात्, अर्थप्रतिष्ठयेति प्रधानभूतार्थावस्थानात्; एतेन तन्त्र्यते व्युत्पाद्यतेऽनेनेति तन्त्रम्, अर्थाः प्रतिष्ठन्त्यस्मिन्निति स्थानमिति निरुक्तिर्दर्शिता भवति' शिवदासः । 'एताश्च योगरूढाः संज्ञाः, तेन अतिप्रसंगो न वाच्यः' चक्रः ।

३. 'अधिकृत्येति अधिकारिणं कृत्वा, अर्थं दीर्घजीवितादिकम्, अध्यायनामसंज्ञा अध्यायरूपनामसंज्ञा, नामसंज्ञा च योगरूढा संज्ञोच्यते, चक्रः । ४. 'अध्यायो नाम संज्ञा प्रकीर्तिता' यो. ।

५. 'पाल्लविकोपेताः' ग. । 'तन्त्रस्यैकदेशविदः सन्तो निखिलशास्त्रपण्डितमानिनो दम्भिनः प्रौढोक्तिकारिणः वृक्षपल्लववदतिविस्तरश्लाघाद्युपेताः' गङ्गाधरः । ६. 'तस्मात्तु पूर्वकं जल्पे' ग. ।

७. 'तत्र शास्त्रविदां बलमिति शास्त्रविद एव प्रश्नाष्टकं जानन्ति न पाल्लविकाः' चक्रः; 'शास्त्रविदां वरः' ग. । ८. केवलस्य समग्रस्य ।

**पशुः पशूनां दौर्बल्यात् कश्चिन्मध्ये वृकायते।**
**स सत्यं वृकमासाद्य प्रकृतिं[1] भजते पशुः॥ ७५॥**
**तद्वदज्ञोऽज्ञमध्यस्थः कश्चिन्मौखर्यसाधनः।**
**स्थापयत्याप्तमात्मानमाप्तं त्वासाद्य भिद्यते॥ ७६॥**

और भी — कोई धूर्त पशु पशुओं की दुर्बलता से उनके बीच में भेड़िये की भाँति उद्दण्ड होकर घूमता-फिरता है। परन्तु जब सच्चा भेड़िया सामने आ जाता है तो अपने स्वाभाविक रूप में हो जाता है और अपने समान पशुओं की भाँति बन जाता है। उसी भाँति अल्पज्ञ वैद्य मूर्खों के बीच में बैठा हुआ अपने वागाडम्बर द्वारा अपने को आप्त सिद्ध करता है पर यदि सच्चा आप्त वैद्य आ जाता है तो शीघ्र ही उसका भेद खुल जाता है और वह भाग जाता है॥ ७५-७६॥

**बभ्रुर्गूढ[2] इवोर्णाभिरबुद्धिरबहुश्रुतः।**
**किं वै वक्ष्यति संजल्पे कुण्डभेदी[3] जडो यथा॥ ७७॥**

और भी — जिस प्रकार बुड्ढा नेवला ऊन से चारों ओर से लिपटा हुआ हो तो उसे जनता नेवला नहीं समझती है। पर यदि वह बोल दे तो यह प्रत्यक्ष हो जाता है कि भेड़ नहीं है बल्कि नेवला है, उसी भाँति बुद्धिहीन शास्त्रों को अच्छी प्रकार न जाननेवाला मूर्ख चिकित्सक नीच कुल में उत्पन्न मूर्ख के समान ज्ञानवान् वैद्य के समक्ष क्या कर सकता है अर्थात् कुछ नहीं कह सकता और यदि बोलता है तो उसकी मूर्खता का प्रकाशन हो जाता है॥ ७७॥

**सद्वृत्तैर्न विगृह्णीयाद्भिषगल्पश्रुतैरपि।**
**हन्यात् प्रश्नाष्टकेनादावितरांस्त्वाप्तमानिनः॥ ७८॥**

सज्जन वैद्य का अपमान न करें — शास्त्र ज्ञान में पूर्ण न होते हुये भी जो वैद्य सद्वृत्त अर्थात् सचरित्र है ऐसे सचरित्र वैद्यों के साथ विवाद नहीं करना चाहिये और इससे भिन्न अर्थात् अल्प ज्ञानी हो, अथवा अधिक शास्त्र ज्ञाता हो, अपने को उत्तम वैद्य होने का अभिमान रखता हो तो उसे सर्वप्रथम इन ८ प्रश्नों द्वारा पराजित कर देना चाहिये॥ ७८॥

**दम्भिनो मुखरा ह्यज्ञाः प्रभूताबद्धभाषिणः।**
**प्रायः, प्रायेण सुमुखाः सन्तो युक्ताल्पभाषिणः॥ ७९॥**
**तत्त्वज्ञानप्रकाशार्थमहङ्कारमनाश्रितः।**
**स्वल्पाधाराज्ञमुखरान्मर्षयेन्न[4] विवादिनः॥ ८०॥**

मूर्ख उदण्ड वैद्य को परास्त करें — जो चिकित्सक मूर्ख होता है वह मुखर ( अधिक वक्ता ) दम्भी ( आडम्बर रचने वाला ) और प्रायः बिना प्रकरण के बोलने वाला होता है। जो सज्जन होते हैं वह प्रायः कम बोलते हैं, प्रसन्न रहते हैं, यदि बोलते हैं तो युक्ति-युक्त वचन कहते हैं और वे सच्चा ज्ञान प्राप्त करने के लिए या सच्चे ज्ञान का प्रकाश हो इसलिये शास्त्रज्ञान में पूर्ण होते हुये भी घमण्ड नहीं करते। यदि विवाद करने वाला अल्पज्ञ भी हो, अज्ञानी हो पर विवाद करने में वाचाल, चंचल अभिमानी हो तो उनकी बात को सहन नहीं करना चाहिए॥ ७९-८०॥

---

१. प्रकृतिं स्वभावम्।

२. 'बभ्रुर्वृद्धनकुल ऊर्णाराशिमध्यगो यथा न किंचित्प्रतिपद्यते तथाऽबुद्धिरपि संजल्पे वादिप्रतिवादिकथायाम्' चक्रः। 'बभ्रुर्मूढः' इति पा.।

३. 'कुण्डभेदीति निन्दितजातिरित्यर्थः' शिवदाससेनः।

४. 'स्वल्पाधाराः स्वल्पश्रुताः, न मर्षयेदिति नोपेक्षेत' चक्रः।

**परो भूतेष्वनुक्रोशस्तत्त्वज्ञान[1](ने)परा दया।**
**येषां तेषामसद्वादनिग्रहे निर[2]ता मतिः॥ ८१॥**

वादी को परास्त करने वाला वैद्य — जो चिकित्सक प्राणियों पर अधिक दया रखता है और सच्चा ज्ञान देने में अच्छी तरह अपनी दया को प्रकट करता है ऐसे ही विद्वान की बुद्धि व्यर्थ बकवाद करने वाले मूर्खों को पराजित करने में सदा तत्पर रहती है॥ ८१॥

**अस[3]त्पक्षाक्षणित्वार्तिदम्भपारुष्यसाध[4]नाः।**
**भवन्त्यनाप्ताः स्वे तन्त्रे प्रायः परविकत्थकाः॥ ८२॥**

मूर्ख वैद्य के बहाने — जो मूर्ख वैद्य होते हैं वे असत् पक्ष का आश्रय करते हैं। २. अक्षणित्व प्रदर्शित करते हैं ( अर्थात् वाद-विवाद करने के लिए मेरे पास समय नहीं है, अमुक रोगी मर रहा है, अमुक रोगी बहुत कष्ट में है, मुझे शीघ्र उन्हें देखने जाना है, आदि-आदि बहाना कर भाग जाते हैं। ) ३. अर्ति, ( मेरे शिर पेट आदि अङ्ग में भयंकर शूल हो रहा है, अतः मैं उत्तर देने में असमर्थ हूँ), ४. दम्भ व्यर्थ के आडम्बरों द्वारा, ५. और पारुष्य-कठोर वचनों द्वारा अपने मनोरथ को सिद्ध करते हैं। ऐसे मूर्ख वैद्य अपने शास्त्र में अनाप्त ( पूर्ण ज्ञान से शून्य ) होते हैं॥ ८२॥

**तान् कालपाशसदृशान् वर्जयेच्छास्त्रदूषकान्।**
**प्रशमज्ञानविज्ञानपूर्णाः सेव्या भिषक्त[5]माः॥ ८३॥**

त्याज्य और सेव्य वैद्य — शास्त्रों को दूषित करने वाले इस प्रकार के मूर्ख वैद्यों को यमराज के पाश के समान जान कर त्याग कर देना चाहिए। जो वैद्य शान्ति, ज्ञान और विज्ञान से परिपूर्ण है ऐसे उत्तम वैद्य की सेवा करनी चाहिए अर्थात् चिकित्सा के लिए आदर से बुलाना चाहिए॥

**सम[6]ग्रं दुःखमायत्तमविज्ञाने द्वयाश्रयम्। सुखं समग्रं विज्ञाने विमले च प्रतिष्ठितम्॥ ८४॥**

ज्ञान, अज्ञान में गुण दोष — शास्त्रज्ञान से शून्य होने पर शरीर और मन इन दोनों के आश्रयभूत सभी शारीरिक और मानसिक रोग होते हैं। विमल ( शङ्कारहित ) शास्त्रज्ञान होने पर अर्थात् शास्त्रज्ञान से अन्तःकरण के शुद्ध होने पर सभी शारीरिक और मानसिक सुख की प्रतिष्ठा है, अर्थात् प्राप्ति होती है॥ ८४॥

**❀ इदमेवमुदारार्थमज्ञानां न प्रकाशकम्। शास्त्रं दृष्टिप्रणष्टानां यथैवादित्यमण्डलम्॥८५॥**

अन्धों की दृष्टि शास्त्र — उदार अर्थ ( प्रयोजन ) है जिसका, ऐसा यह शास्त्र, नहीं जाने हुए विषयों को भी प्रकाशित करता है। जिस प्रकार सूर्यमण्डल अन्धकार को दूर कर आकाश मण्डल को प्रकाशित करता है, उसी प्रकार यह शास्त्र जिन लोगों की दृष्टि नष्ट हो गई है अर्थात् अज्ञान रूपीतम से अन्तर्दृष्टि आच्छादित हो गई है उन लोगों के तमरूपी अन्धकार को दूर कर प्रकाश ( ज्ञान ) को देने वाला है॥ ८५॥

---

१. 'तत्त्वज्ञानपरा' यो। २. निरता तत्परा।

३. 'असत्पक्षादि साधनं येषां ते तथा, असत्पक्षोऽनागमसिद्धः पक्षः, अक्षणित्वं पृच्छार्थमनुयुक्तस्य 'संप्रति वक्तुं क्षणो नास्ति' इति भाषणम्; अर्तिः पृच्छार्थमनुयुक्तस्य शिरोव्यथादिकमुच्चार्य श्लावमानं भाषणं; दम्भः-पुस्तकवैद्यभाण्डादिभिः स्वार्थोत्कर्षप्रतिप्रदानं; पारुष्यं कृच्छ्रेणोऽपि नवाच्यत्वादिपरुषभाषणम्; अनाप्ताः स्वे तन्त्रे इति स्वतन्त्रानभिज्ञत्वात्, परविकत्थकाः परदूषकाः' चक्रः।

४. 'असत्पक्षाः क्षणित्वाद्धि दम्भपारुष्यसाधनाः' ग.।

५. 'सेवेत शमविज्ञानज्ञानपूर्वान् भिषक्तमान्' यो.।

६. 'समग्रमिति शारीरं मानसं च' चक्रः।

तत्र श्लोकाः—

अर्थे दशमहामूलाः संज्ञा चासां यथा कृता ।
अयनान्ताः षडग्र्याश्च रूपं वेदविदां च यत् ॥ ८६ ॥
सप्तकश्चाष्टकश्चैव परिप्रश्नाः सनिर्णयाः ।
यथा वाच्यं यदर्थं च षड्विधाश्चैकदेशिकाः ॥ ८७ ॥
अर्थेदशमहामूले सर्वमेतत् प्रकाशितम् ।
संग्रहश्चायमध्यायस्तन्त्रस्यास्यैव केवलः ॥ ८८ ॥

अध्याय-उपसंहार — हृदय के आश्रयभूत दश वाहिनियाँ, हृदय के अर्थ और महत् नामकरण का कारण तथा सिरा, धमनी और स्रोतों के नामकरण का कारण, अहिंसा से लेकर ब्रह्मचर्य तक अयनों का वर्णन, ६ श्रेष्ठ वस्तुओं का संग्रह जैसे—'एकं प्राणवर्धनानाम्' इत्यादि, वैद्यों का स्वरूप जैसे—प्राणाभिसर सिद्धसाधित, और छद्मचर स्वरूपों का वर्णन, सप्तक जैसे—१. कंवेदमुपदिशन्त्यायुर्वेदविदः, २. किमायुः, ३. कस्मादायुर्वेदः, ४. किमर्थमायुर्वेदः, ५. अयमायुर्वेदः शाश्वतोऽशाश्वतो वा, ६. कैश्चायमध्येतव्यः, ७. किमर्थश्च ), अष्टक ( जैसे—१. तन्त्र, २. तन्त्रार्थ, ३. स्थान, ४. स्थानार्थ, ५. अध्याय, ६. अध्यायार्थ, ७. प्रश्न, ८. प्रश्नार्थ ), ये दोनों प्रश्न और इनका निर्णय, ( उत्तर ) तथा इनके उत्तरों को किस प्रकार कहना चाहिए ( जैसे वाक्यशः, वाक्यार्थशः, अर्थावयवशः ) जिस उद्देश्य से उत्तर करना चाहिए, ६ प्रकार के एकदेशिकों का वर्णन जैसे—१. पालविकोत्पात, २. प्रमादी, ३. दम्भी, ४. मुखर, ५. अज्ञ, ६. और प्रभूत ( बहु ) भाषी, इस अर्थेदशमहामूलीय अध्याय में आत्रेय ने प्रकाशित किया है। इस शास्त्र ( संहिता ) का यह अध्याय पूर्ण रूप से संग्रह है ॥ ८६–८८ ॥

**यथा सुमनसां सूत्रं संग्रहार्थं विधीयते । संग्रहार्थं यथाऽर्थानामृषिणा संग्रहः कृतः ॥ ८९ ॥**

सूत्र स्थान की निरुक्ति — जिस प्रकार फूलों के एकत्रित करने में सूत्र ( डोरा ) की आवश्यकता होती है, अर्थात् डोरे में फूल संगठित हो जाते हैं, उसी प्रकार विभिन्न विषयों के एकत्र करने के लिए सूत्रस्थान की रचना महर्षि ने की है। अर्थात् माला के समान यह स्थान विभिन्न विषयों का संग्रह है ॥ ८९ ॥

**अग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते । इयताऽवधिना सर्वं सूत्रस्थानं समाप्यते ॥ ९० ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते सूत्रस्थाने अर्थेदशमहामूलीयो नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥**

इति सूत्रस्थानम् ॥ १ ॥

महर्षि अग्निवेश से रचित और चरक से प्रतिसंस्कृत इस संहिता में यहाँ तक के सभी विषयों के साथ सूत्र स्थान समाप्त हुआ ॥ ९० ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के सूत्रस्थान में अर्थेदशमहामूलीय नामक तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३० ॥

**इस प्रकार सूत्रस्थान समाप्त हुआ ॥ १ ॥**

# निदानस्थानम्

## अथ प्रथमोऽध्यायः

**अथातो ज्वरनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद ज्वर-निदान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥

**विमर्श**—सर्वप्रथम ज्वर-निदान की ही विवेचना इसलिए की गई कि ज्वर सभी रोगों में प्रधान ( राजा ) माना गया है। जैसा कि आचार्यों के वर्णन से ज्ञात होता है—'देहेन्द्रियमनस्तापी सर्वरोगाग्रजो वली। ज्वरः प्रधानो रोगाणामुक्तो भगवता पुरा ॥' (च. चि. अ. ३), 'जन्मादौ निधने चैव प्रायो विशति देहिनम्। अतः सर्वविकाराणामयं राजा प्रकीर्तितः ॥' ( सु. उ. अ. ३९ ), 'ज्वरो रोगपतिः पाप्मा।' आदि ( अ. हृ. नि. अ. २१ )। यद्यपि 'पुरा गुल्मोत्पत्तिरभूत्।' ( च. नि. अ. ८ ) इस वचन से सर्वप्रथम गुल्म की ही उत्पत्ति प्रतीत होती है परन्तु ज्वरग्रस्त प्राणियों में प्रथम गुल्म की उत्पत्ति हुई यह उस वचन का तात्पर्य है। यथा—'दक्षाध्वरध्वंसे हि ज्वरपरिगृहीतानां प्राणिनां दिक्षु विद्रावणादिना गुल्मोत्पत्तिरभूत्।' ( चक्रपाणि )

*** इह खलु हेतुर्निमित्तमायतनं कर्ता कारणं प्रत्ययः समुत्थानं निदानमित्यनर्थान्तरम्। तत्त्रिविधम्—असात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः, प्रज्ञापराधः, परिणामश्चेति ॥ ३ ॥**

## ( १ ) सर्वरोग निदान-प्रकरण ( निदान-पञ्चक )

निदान का लक्षण — यहाँ पर हेतु, निमित्त, आयतन, कर्ता, कारण, प्रत्यय, समुत्थान, निदान ये सब एक ही अर्थ के बोधक हैं। वह हेतु ( निदान ) तीन प्रकार का होता है—१. असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, २. प्रज्ञापराध और ३. परिणाम ॥ ३ ॥

**विमर्श**—पर्याय शब्दों द्वारा पारिभाषिक शब्दों के लक्षणों को कहने की परम्परा प्राचीन साहित्य में बहुधा देखी जाती है। अतः यहाँ भी उसी परम्परा से निदान का लक्षण बताया गया है। इन उपर्युक्त हेतु आदि शब्दों का प्रयोग भिन्न-भिन्न अर्थ में भी होता है जैसे—१. हेतु शब्द, कर्ता के प्रयोजक के अर्थ में प्रयुक्त होता है यथा—'तत्प्रयोजको हेतुश्च।' २. निमित्त शब्द शकुन अर्थ में प्रयुक्त होता है। ३. आयतन शब्द का स्थान अर्थ में प्रयोग होता है यथा—'दशैवायतनानि स्युः ॥' ( च. सू. अ. २९ )। ४. कर्ता शब्द का प्रयोग, क्रिया की स्वतन्त्रता में ( स्वतन्त्रः कर्ता ) और 'कर्ता मन्ता वेदिता बोद्धा'। ( च. शा. अ. ४ ) आदि अर्थों में, ५. कारण शब्द का प्रयोग कार्य ( रोग ), नियतपूर्ववृत्ति शरीर में या कार्य ( शरीर ) के नियत

---

१. 'हेत्वादिभूरिपर्यायकथनं शास्त्रे व्यवहारार्थं तथा हेत्वादिशब्दानामर्थान्तरेऽपि वर्तमानत्वे पर्यायान्तरेण समं सामानाधिकरण्यात् कारण एव वृत्तिर्नियम्यते, तेनैकस्मिन्नर्थे यस्मिंस्ते शब्दाः प्रवर्तन्ते तत् कारणमितरहेत्वाद्यर्थेभ्यो व्यवच्छिद्यते, तेन लक्षणार्थं च पर्यायाभिधानं भवति, एवमन्यत्रापि व्याध्यादिपर्यायाभिधानेऽपि व्याख्येयम्' चक्रः।

पूर्ववृत्ति माता-पिता में, ६. प्रत्यय, शब्द का प्रयोग, लट्, तिप्, सुप् आदि के विषय में और विश्वास में, ७. समुत्थान शब्द का प्रयोग उन्नति, उद्गमन, उत्सर्ग अर्थ में, ८. निदान शब्द का निश्चय अर्थ में ( यथा-अद्य ते निदानं ( निश्चयं ) करिष्यामीति ) प्रयोग पाया जाता है। इसलिए हेतु, निमित्त आदि शब्द पर्याय बनकर जिस एक अर्थ का प्रतिपादन करते हैं उसे निदान कहा जाता है ( एतैः शब्दैर्योऽर्थोऽभिधीयते तन्निदानमिति मधुकोष )। क्योंकि—'एकार्थवाचकाः शब्दा एव पर्याया भवन्ति' कहा गया है।

( १ ) उपर्युक्त हेतु चार प्रकार के भी माने गये हैं, यथा—१. सन्निकृष्ट, २. विप्रकृष्ट, ३. व्यभिचारी, ४. प्राधानिक। १. सन्निकृष्ट दोष-प्रकोपक-कारणों के सेवन से सद्यः व्याधियों कि उत्पत्ति होती है। २. विप्रकृष्ट—हेमन्त ऋतु में संचित कफ वसन्त में कफजन्य रोग कारक होता है। ३. व्यभिचारी—कुपित दोष सभी रोगों का कारण होता है, यह आयुर्वेद का सिद्धान्त है पर अल्प आहार-विहार से दोष का कोप अल्प हुआ तो वह दुर्बलता केकारण रोग उत्पन्न करने में असमर्थ होता है ऐसी दशा में सिद्धान्त का व्यभिचार होने से इस प्रकार के कारण को व्यभिचारी कारण माना जाता है। ४. प्राधानिक—विष, अर्थात् विष सेवन से सभी की मृत्यु होती है अतः यह प्राधानिक कारण माना जाता है।

( २ ) १. दोष हेतु, २. व्याधि हेतु, ३. उभय (दोष-व्याधि) हेतु भेद से उपर्युक्त हेतु ३ प्रकार का माना गया है। १. दोष हेतु—जैसे ऋतु के अनुसार वातादि दोषों का संचय प्रकोप होना, रोगों का हेतु होना है। २. व्याधि हेतु—जैसे मट्टी खाना पाण्डुरोग का हेतु होता है। ३. दोष-व्याधि ( उभय ) हेतु जैसे हाथी, ऊँट पर चलना और विदाही अन्न खाना दोष प्रकोप पूर्वक वात-रक्त रोग का हेतु होता है। ( ३ ) उत्पादक, व्यञ्जक भेद से वही हेतु दो प्रकार का होता है। १. उत्पादक जैसे—हेमन्त में मधुर रस का सेवन कफ का उत्पादक है। २. व्यञ्जक—जैसे संचित कफ का व्यञ्जक वसन्त ऋतु में सूर्य का ताप होता है। ( ४ ) बाह्य, आभ्यन्तर भेद से वही हेतु २ प्रकार का होता है—१. बाह्य—जैसे आहार-आचार, काल, दोषों का प्रकोपक होना है, २. आभ्यन्तर—जैसे दोष एवं दूष्यों की विकृति रोगों में, हेतु होती है। इस प्रकार अनेक हेतु होते हुए भी चरक ने तीन ही को प्रधान माना है। क्योंकि इन तीनों के अन्दर ही सबका समावेश हो जाता है।

**ॐ अतस्त्रिविधा[1] व्याधयः प्रादुर्भवन्ति[2]—आग्नेयाः, सौम्याः, वायव्याश्च; द्विविधाश्चापरे—राजसाः, तामसाश्च ॥ ४ ॥**

रोगों के त्रिविध और द्विविध प्रकार — इन तीन हेतुओं से तीन प्रकार की व्याधियां उत्पन्न होती हैं, १. आग्नेय ( पित्तज ), २. सौम्य ( कफज ), ३. वायव्य ( वातज )। दो प्रकार के और अन्य रोग होते हैं—राजस और तामस ॥ ४ ॥

**विमर्श**—यद्यपि वातज, पित्तज, कफज इसी क्रम से रोगों का वर्णन आचार्यों को अभीष्ट है और सभी स्थान पर इसी क्रम का प्रायः अवलम्बन किया गया है। पर यहाँ ज्वर प्रकरण में पित्त की ही प्रधानता मानी जाती है, क्यों कि विना पित्त के प्रधान हुए ताप की सम्भावना नहीं हो

---

१. 'अतस्त्रिविधविकल्पाः' इति पा.।

२. 'प्रादुर्भवन्त्याग्नेयसौम्यवायव्याः' इति पा.। 'आग्नेयाः पैत्तिकाः, सौम्याः कफजाः, वायव्या वातजाः; यद्यपि प्रधानत्वेन वायव्या एव प्रथमं निर्देष्टुं युज्यन्ते तथाऽपीह ज्वरे पित्तस्य प्रधानत्वादाग्नेयाभिधानम्' चक्रः।

सकती है और ज्वर में संताप ही प्रधान है। यथा—'ऊष्मा पित्तादृते नास्ति ज्वरो नास्त्यूष्मणा विना। तस्मात्पित्तविरुद्धानि त्यजेत्पित्ताधिकेऽधिकम् ॥' ( अ. हृ. चि. अ. १ )। इस लिए ज्वर में पित्त की प्रधानता बताने के लिए ही आग्नेय ( पित्तज ) एवं सभी ज्वर आमाशय की ही विकृति के कारण होते हैं और आमाशय कफ का स्थान है अतः सौम्य ( कफज ) तथा अन्त में वायव्य ( वातज ) रोगों की उत्पत्ति यहाँ बताई गई है। राजस एवं तामस ये रोग भी मन के दोष रज एवं तम से होते हैं। अतः यह भी दोषज ही माने जाते हैं।

**ॐ तत्र व्याधिरामयो गद आतङ्को यक्ष्मा ज्वरो विकारो रोग इत्यनर्थान्तरम्[1] ॥ ५ ॥**

व्याधि का लक्षण — व्याधि, आमय, गद, आतङ्क, यक्ष्मा, ज्वर, विकार और रोग ये सभी एक ही अर्थ को बतलाने वाले है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—यद्यपि व्याधि आदि सभी शब्द आपस में एकार्थ वाची होने से पर्याय हैं परन्तु अपनी परम्परा के अनुसार आचार्य ने इन्हें रोग का लक्षण माना है। यथा—व्याधि-'विविधं दुःखमादधातीति व्याधिः।' तथा 'विगतः आधिः यस्मात् स व्याधिः' से योगी ( आप्त ) अर्थ भी लिया जा सकता है। आमय—रोग और कूठऔषधविशेष के अर्थ में प्रयुक्त होता है। गद—रोग, स्पष्ट भाषण करना और विष, अर्थ में प्रयुक्त होता है। आतङ्क—रोग, भय, शङ्का एवं सन्ताप अर्थ में प्रयुक्त होता है, यक्ष्मा—रोग और राजयक्ष्मारोगविशेष के अर्थ में प्रयुक्त होता है। ज्वर—रोग, और ज्वररोगविशेष के, अर्थ में प्रयुक्त होता है। विकार—रोग प्रकृति की विकृति और षोडश विकार ( ११ इन्द्रियाँ+५ महाभूत ), अर्थ में प्रयुक्त होता है। रोग—रोग अलक्तक और कूठ के अर्थ में प्रयुक्त होता है। अतः ये व्याधि, आमय आदि शब्द परस्पर पर्याय बन कर जिस एक अर्थ का प्रति पादन करें उसे 'व्याधि' कहा जाता है। इस प्रकार यह व्याधि का लक्षण एवं पर्याय भी है।

**ॐ तस्योपलब्धिर्निदानपूर्वरूपलिङ्गोपशयसंप्राप्तितः ॥ ६ ॥**

निदान पञ्चक — इस प्रकार बताए हुए रोग का ज्ञान—निदान, पूर्वरूप, लिङ्ग, उपशय एवं सम्प्राप्ति से होता है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—रोग ज्ञान के लिए निदान-पञ्चक का ज्ञान परमावश्यक है। ये पांचों अलग-अलग तथा मिलकर भी रोग का ज्ञान कराते हैं। अब यह प्रश्न उठता है कि जब ये पृथक्-पृथक् रूप से भी रोग का ज्ञान कराते हैं तो पाँचों के कहने की क्या आवश्यकता पड़ी। इसका उत्तर यह है कि 'द्विर्बद्धं सुबद्धं भवति' इस न्याय से किसी एक प्रमाण से सिद्ध वस्तु को दूसरे या तीसरे प्रमाण से सिद्ध करने से उसकी और अधिक पुष्टि हो जाती है। जैसे—'पर्वतो वह्निमान् धूमात्' इस अनुमान से पर्वत में अग्नि सिद्ध हो जाने पर भी प्रत्यक्ष और आगम के द्वारा उसका ज्ञान होता ही है। उसी प्रकार एक निदान या पूर्वरूप आदि से व्याधि का ज्ञान हो जाने पर भी अन्य चारों से उसकी विशेष पुष्टि होती है। वस्तुतः बिना पाँचों के रोग का उत्तम ज्ञान नहीं होता, जैसे मट्टी खाने से, या मक्षिका भक्षण रूप निदान से क्रमशः पाण्डु रोग और वमन रोग का ज्ञान होता है तथापि सभी जगह केवल निदान से सभी रोगों का ज्ञान नहीं होता। क्योंकि

---

१. 'व्याध्यादिशब्दानां व्युत्पत्त्या रोगधर्मा लक्षणीयाः' तथा च-विविधं दुःखमादधातीति व्याधिः; प्रायेणामसमुत्थत्वेनामय उच्यते; आतङ्क इति दुःखयुक्तत्वेन कृच्छ्रजीवनं करोति, वचनं हि—'आतङ्कः कृच्छ्रजीवने'; यक्ष्मशब्देन च राजयक्ष्मवदनेकरोगयुक्तत्वं विकाराणां दर्शयति; ज्वर-शब्देन च देहमनःसन्तापकरत्वं; विकारशब्देन च शरीरमनसोरन्यथाकरणत्वं व्याधेर्दर्शयति, रोग-शब्देन च रुजाकर्तृत्वम्' चक्रः।

जब दो रोग के कारण एक ही होता है, तब एक ही कारण से कौन रोग होगा यह कहना कठिन हो जायगा, यथा—'एको हेतुरनेकस्य तथैकस्यैक एव हि। व्याधेरेकस्य बहवो बहूनां बहवस्तथा ॥' ( च. नि. अ. ८ ) अर्थात् अनेक रोगों का एक हेतु होता है, जैसे —एक वात ८० प्रकार के रोगों का कारण या ज्वर, अतिसार आदि अनेकों के कारण होते हैं। एक रोग का एक कारण-जैसे मट्टी खाना केवल पाण्डु रोग का कारण होता है, एक रोग का बहुत कारण जैसे—एक अतिसार का गुरु, अतिस्निग्ध, रूक्ष, उष्ण भोजन, शोक, अशुद्ध जलपान, मद्यपान, जल में तैरना, क्रिमि आदि अनेक कारण होते है। बहुत रोगों का बहुत कारण जैसे—विरुद्ध भोजन, अध्यशन, अजीर्ण, विषम भोजनादि अतिसार, प्रवाहिका, ग्रहणी, मन्दाग्नि, विसूचिका आदि रोगों के कारण होते हैं। ऐसी दशा में केवल निदान से कार्य नहीं चल सकता। अतः पूर्वरूप की भी आवश्यकता है और निदान का कहना अनावश्यक है यह भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि चिकित्सा के लिए उसका ज्ञान परमावश्यक है यथा—'संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्।' अतएव निदान ( कारण ) का त्याग करना संक्षेप में चिकित्सा है, तो यदि निदान का ज्ञान न होगा, तो उसका त्याग कैसे किया जायगा। अतः इसका भी ज्ञान आवश्यक है।

पूर्वरूप—रोगों में साध्यासाध्य निर्णय के लिए इसकी आवश्यकता पड़ती है। जब किसी भी रोग में उसका सम्पूर्ण पूर्व रूप मिल जाता है तो वह रोग असाध्य माना जाता है। यथा—'अन्यस्यापि च रोगस्य पूर्वरूपाणि यं नरम्। विशन्त्यनेन कल्पेन तस्यापि मरणं ध्रुवम् ॥' ( च. इ. अ. ५ )। जिस प्रकार सम्पूर्ण पूर्वरूप के होने पर ज्वर असाध्य माना गया है उसी प्रकार अन्य रोगों का भी सम्पूर्ण पूर्वरूप जिस मनुष्य में प्रविष्ट करता है उसका मरण निश्चित होता है। तथा पूर्वरूप का रोगों में सापेक्ष निश्चय के लिए भी प्रयोग होता है, क्योंकि मूत्र से रक्त का और हारिद्र वर्ण के मूत्र का आना पित्तज प्रमेह में रक्तमेह और अधोग रक्तपित्त का सूचक है पर दोनों में कौन सा रोग है इसका निश्चायक पूर्वरूप ही होता है, यथा—'हारिद्रवर्णं रुधिरं च मूत्रं विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः। यो मूत्रयेत्तं न वदेत्प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः ॥' ( च. चि. अ. ४ )। अर्थात् बिना प्रमेह के पूर्वरूप उत्पन्न हुए ही हल्दी के वर्ण का और रक्तवर्ण का मूत्र त्याग हो तो, प्रमेह न समझ कर रक्तपित्त रोग का प्रकोप समझना चाहिए। चिकित्सा-भेदज्ञानार्थ भी पूर्वरूप का ज्ञान आवश्यक है जैसे—ज्वर के पूर्वरूप में लघु भोजन या उपवास और वातज्वर के पूर्वरूप में घृतपान का उपदेश मिलता है। इन सभी वस्तुओं का त्याग या सेवन पूर्वरूप के पूर्णरूप से ज्ञान होने पर ही सम्भव है। अतः पूर्वरूप का वर्णन अत्यन्त आवश्यक है।

रूप ( लिङ्ग या लक्षण ) — लक्षणों के आधार पर रोग का पूर्ण रूप से ज्ञान होता है और लक्षण के आधार पर ही रोगों की साध्यासाध्यता का भी ज्ञान होता है, यथा—'हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्यल्पानि यस्य वै। न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत् ॥' ( च. सू. अ. १० ) अर्थात् हेतु, पूर्वरूप, रूप ( लक्षण ) अल्प हो, दोष ( वातादि ), दूष्य ( रस-रक्तादि ) तुल्य गुण वाले न हों, प्रकुपित दोष मनुष्य की प्रकृति का न हो तो रोग साध्य होता है। तथा—' निमित्तपूर्वरूपाणां रूपाणां मध्यमे बले।' ( च. सू. अ. १० ) अर्थात् हेतु, पूर्वरूप और लक्षण मध्यम श्रेणी के हो तो रोग कृच्छ्रसाध्य होता है और सम्पूर्ण लक्षणों के होने पर सन्निपात ज्वर असाध्य होता है, यथा—'दोषे विबद्धेनष्टेऽग्नौ सर्वसम्पूर्णलक्षणः। सन्निपातज्वरोऽसाध्यः......।' ( च. चि. अ. ३ ) इस प्रकार यदि लिङ्ग ( लक्षण ) न बताया जाय तो, चिकित्सा में साध्यासाध्यता का ज्ञान ही न होगा और बिना लक्षण ( स्वरूप ) जाने व्याधियों की चिकित्सा उचित रूप से नहीं हो सकती, अतः यह भी आवश्यक ही है।

उपशय — 'गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां परीक्षेत।' अर्थात् जिस व्याधि का लक्षण छिपा हो, उसकी परीक्षा उपशय और अनुपशय के द्वारा करनी चाहिए। आज कल रोग का ठीक पता नहीं चलता है तो रक्त, थूक, मूत्र-मल, आदि की परीक्षा कर रोग का निश्चय किया जाता है। प्राचीनकाल में तथा आजकल भी चिकित्सक वर्ग उपशय एवं अनुपशय द्वारा व्याधियों का निदान कर चिकित्सा में सफल होते हैं। उदहरणार्थ मलेरिया रोग में कुनैन का प्रयोग करने पर लाभ न होने पर अन्य ज्वर का सन्देह होना, यदि लाभ हो गया तो मलेरिया निदान होता है। यह ज्ञान उपशय एवं अनुशय द्वारा होता है, अतः उपशय का ज्ञान भी आवश्यक है।

सम्प्राप्ति — निदानादि चतुर्विध उपायों से रोग का निर्णय हो जाने पर चिकित्सार्थ दोष के अंशांश की कल्पना करना परम-आवश्यक होना है। सम्प्राप्ति से ही यह ज्ञान सम्भव है कि अमुक रोग में यह दोष और यह दूष्य है। या इस रोग में कौन संस्थान दूषित है अर्थात् यह रोग, पाचनसंस्थान का है या नाडीसंस्थान या रक्तवहसंस्थान इत्यादि का है। अथवा किसस्थान विशेष का रोग है। जैसे सन्धि शोथ, आमवात, उपदंश, पाषाणगर्दभ, इत्यादि। अतः सम्प्राप्ति का वर्णन भी परमावश्यक ही है। इस प्रकार रोग ज्ञान में ये पाँचो अपना-अपना विशेष महत्त्व रखते हैं और विना पाँचों के रोगों का पूर्णतया ज्ञान नहीं हो सकता अतः पाँचों का वर्णन आचार्यों को इष्ट है।

*** तत्र निदानं कारणमित्युक्तमग्रे ॥ ७ ॥**

निदान — इन पाँचों में से निदान कारण को कहते हैं, यह पहले ( इसी स्थान के ३ के गद्य में ) कह चुके हैं ॥ ७ ॥

**विमर्श**—यहाँ निदान शब्द से निमित्त-कारण लिया गया है। यह निदान दो प्रकार का माना गया हैं एक सन्निकृष्ट दूसरा विप्रकृष्ट, ( देखें विमर्श पृ० ६०० ) होता है। अन्यत्र अधर्म भी रोग का कारण माना गया है। यथा—'प्रागपि चाधर्मादृते न रोगोत्पत्तिरभूत्।' ( च. वि. अ. ३ ) निदान के अन्य प्रकार १. आभ्यन्तर और २. बाह्य भी माने गए हैं। दोषों को प्रकुपित करने से 'निदान' रोगों के निमित्त कारण होते हैं। दोषों का कुपित होना रोग का समवायी कारण माना जाता है। ये निदान दो प्रकार के रोगों को उत्पन्न करते हैं। जैसे, १. धातुवैषम्य-जन्य ( निज रोगों में ), २. साक्षात् ( आगन्तुक रोगों में )। पुनः इस निदान के ३ भेद होते हैं—१. असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग, २. प्रज्ञापराध, ३. परिणाम, ( च. सू. अ. २० ) दोष एवं दूष्य आभ्यन्तर निदान हैं। जब दोषों के द्वारा दूष्य ( रसादिधातुएँ और मल ), विकृत होकर रोग उत्पन्न करते है तो वे रोग के समवायिकरण बनते है। यही तथ्य चरक निदान ४ अध्याय में कहा है जैसे—'इह खलु निदानदोषदूष्यविशेषेभ्यो विकारविघात-भावाभावप्रतिविशेषा भवन्तीति।' इस गद्य में दोष ( वातादि ), दूष्य ( रसादि ) से पृथक् निदान शब्द को रोगोत्पादक बनाया है। अतः निदान शब्द से बाह्य कारण असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग आदि लिया जाता है। अतएव निदान बाह्य कारण है, आभ्यन्तर नहीं और इसको निमित्त कारण की कोटि मे रखा जाता है। वङ्गसेन ने इसे और भी स्पष्ट कर दिया है। जैसे—'येनाहार-विहारेण रोगाणामुद्भवो भवेत्। क्षयो वृद्धिश्च दोषाणां निदानं हि तदुच्यते॥' इसी आर्ष सिद्धान्त को 'भास्करोदय' नामक रोग विज्ञान में श्री गङ्गाधर सेन ने भी स्पष्ट किया है कि 'त्रिविधान्येतानि विकारस्य धातुवैषम्यस्य वाह्यानि कारणानि न सन्त्याभ्यन्तराणि कारणानीति॥' तथा 'सर्वेषामेव रोगाणां निदानं कुपिता मलाः। तत्प्रकोपस्य तु प्रोक्तं विविधाहितसेवनम्॥' ( अ. हृ. नि. अ. १ )। यहाँ 'निदान' शब्द से आभ्यन्तर कारण ( कुपित दोष ) और बाह्य

कारणों का निर्देश 'विविधाहितसेवनम्' से स्पष्ट किया है। दोषों का प्रकोप जब तक बाह्य कारण (असात्म्येन्द्रियार्थ आदि) का सेवन न होगा तब तक न होगा, इस प्रकार वाग्भट ने भी दोनों कारणों को स्वीकार किया है। तथा—'सर्वेषां व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलम्।' (सु. सू. अ. २४)। इसी बात को स्पष्ट बताने के लिए ही आचार्य सुश्रुत ने निदान शब्द का प्रयोग न कर 'मूल' शब्द का प्रयोग किया है।

**ॐ पूर्वरूपं प्रागुत्पत्ति लक्षणं व्याधेः ॥ ८ ॥**

पूर्वरूप का लक्षण — व्याधि की उत्पत्ति के पूर्व जो लक्षण होते हैं उन्हें पूर्वरूप कहा जाता है॥

**विमर्श**—भावि व्याधि को बतानेवाले लक्षण को पूर्व रूप कहते हैं। पूर्वरूप रोगावस्था में पूर्णरूप से व्यक्त नहीं होते हैं। कुछ स्पष्ट होते हैं और कुछ स्पष्ट नहीं होते हैं। यह तथ्य, दोषों की प्रबलता या दुर्बलता पर निर्भर रहता है। जब अधिक या सभी पूर्वरूप रोगावस्था में व्यक्त हो जाते हैं तो रोग असाध्य होता है। कहा भी है—पूर्वरूपाणि सर्वाणि ज्वरोक्तान्यतिमात्रया। यं विशन्ति विशत्येनं मृत्युर्ज्वरपुरःसरः॥' (च. इ. अ. ५)। 'अन्यस्यापि च रोगस्य पूर्वरूपाणि यं नरम्। विशत्यनेन कल्पेन तस्यापि मरणं ध्रुवम्॥' (च. इ. अ. १) इसी पूर्वरूप के सामान्य और विशिष्ट, ये दो भेद माने गये हैं। दोषज या अदोषज, जो भी रोग की उत्पत्ति के पहले लक्षण होते हैं वे पूर्वरूप कहे जाते हैं। इसी बात को वाग्भट ने 'येन प्राग्रूपं लक्ष्यते, उत्पित्सुरामयो दोषविशेषेणानधिष्ठितः॥' (वा. नि. अ. १) से बताया है। 'स्त्री-मांस-मद्य-प्रियताप्रियता चावगुण्ठने।' तथा 'मक्षिकाघुणकेशानां तृणानां पतनानि च।' (च. चि. अ. ८ श्लो. ३५)—इसमें पहला दोषज और दूसरा अदोषज है। जब निदान से कुपित हुए दोष फैलकर स्थानसंश्रयी (स्थान विशेष में आश्रित) होकर रोग को प्रारम्भ करने में प्रवृत्त होते हैं तब जो अव्यक्त रूप दिखाई देते हैं उन व्याधि-बीज लक्षणों को 'पूर्वरूप' कहते है। यथा—'स्थानसंश्रयिणः क्रुद्धा भाविव्याधिप्रबोधकम्। दोषाः कुर्वन्ति यल्लिङ्गं पूर्वरूपं तदुच्यते।' (मधुकोष)

सामान्य पूर्वरूप — वह है जिसमें भावि ज्वर आदि रोगमात्र की ही प्रतीति होती है। परन्तु यह नहीं ज्ञात होता है कि ज्वर आदि रोग कौन से दोष से उत्पन्न होंगे।

विशिष्ट पूर्वरूप — इसमें दोष के वातिक पैत्तिक आदि भेद स्पष्ट होने लगते है। जैसे ज्वर प्रकरण में वातज्वर के पूर्वसूचक विशिष्ट पूर्वरूप बताया है। यथा—'जृम्भात्यर्थं समीरणात्', (सु. उ. अ. ३९)।

क्षतक्षीण और वातव्याधि में रूप के अव्यक्त भाव को ही पूर्वरूप माना है यथा—'अव्यक्तं लक्षणं तस्य पूर्वरूपमिति स्मृतम्।' (च. चि. अ. ११) तथा—'अव्यक्तं लक्षणं तेषां पूर्वरूपमिति स्मृतम्। आत्मरूपं तु यद्व्यक्तमपायो लघुतापुनः (च. चि. अ. २८)।

**ॐ प्रादुर्भूतलक्षणं पुनर्लिङ्गम्। तत्र लिङ्गमाकृतिर्लक्षणं चिह्नं संस्थानं व्यञ्जनं रूपमित्यनर्थान्तरम्॥ ९॥**

रूप का लक्षण — उत्पन्न हुए रोगों के लक्षण को लिङ्ग कहते है। लिङ्ग, आकृति, लक्षण चिह्न, संस्थान, व्यञ्जन, रूप ये सब शब्द इस अर्थ में पर्याय हैं॥ ९॥

**विमर्श**—लिङ्ग, आकृति, आदि पर्याय है। पर आचार्य ने इसके द्वारा व्याधि का लक्षण सूचित किया है। क्यों कि इन शब्दों का अर्थ भिन्न भिन्न है। पर इस अर्थ में पर्याय भी है। अर्थात् ये शब्द पर्याय बनकर जिस एक अर्थ के बोधक होते हैं उसे व्याधि का लक्षण माना गया

---

१. 'पूर्वरूपं प्रागुत्पत्तिलक्षणं व्याधेरिति व्याधेरुत्पत्तेः पूर्वं यल्लक्षणं तत् पूर्वरूपं व्याधेः' गङ्गाधरः।

है। जैसे १. लिङ्ग शब्द-लक्षण और मेहन अर्थ में यथा—'बली लिङ्गं समर्थयेत्।' (च. चि. अ. २)। २. आकृति शब्द—लक्षण और शरीर अर्थ में—'संस्थानमाकृतिर्ज्ञेया सुषमा विषमा च या'। ३. लक्षण—लक्षण और चिह्न अर्थ में। ४. चिह्न—लक्षण और पताका अर्थ में। ५. संस्थान—लक्षण और आकृति अर्थ में। ६. व्यञ्जन—लक्षण और शाक अर्थ में यथा—'तैल—सर्पिर्भ्यां व्यञ्जनान्युपकल्पयेत्'। ७. रूप—लक्षण और शरीर अर्थ में प्रयुक्त होता है, यथा—'रूपस्य सत्त्वस्य च सन्ततिर्या'। (च शा. अ २)। 'रूप्यते इति रूपं भौतिकं शरीरमिति चक्रपाणिः।' इस प्रकार रोग की व्यक्तावस्था को ही लक्षण कहा जाता है और ये लक्षण निश्चय रूप से व्याधि का ज्ञान कराते हैं।

*** उपशयः पुनर्हेतुव्याधिविपरीतानां[1] विपरीतार्थकारिणां चौषधाहारविहाराणामुपयोगः सुखानुबन्धः॥ १०॥**

उपशय का लक्षण — हेतुविपरीत, व्याधिविपरीत, हेतुव्याधिविपरीत, और हेतुविपरीतार्थकारी, व्याधिविपरीतार्थकारी, हेतुव्याधिविपरीतार्थकारी औषध, अन्न, और विहार का सुखावह उपयोग को उपशय कहते हैं॥ १०॥

**विमर्श**—औषध, अन्न, विहार सुखावह (रोग दूर हो जाय और आगे भी कष्ट न हो तो उसे सुखावह कहा जाता है) उपयोग को 'उपशय' कहते हैं। यद्यपि दाह और प्यास से युक्त नये ज्वर में शीत जल पीने से तत्काल दाह और प्यास की शान्ति होती है, तथापि बाद में वह ज्वर को बढ़ाते हुए दाह एवं प्यास को अधिक उग्ररूप से उत्पन्न करता है, अतः उसे उपशय नहीं माना जाता है। यहाँ औषध अन्न विहार कहना उपलक्षण मात्र है अतः देश-काल का भी उसमें ग्रहण कर लिया जाता है। यथा—'सुखानुबन्धो यो हेतुव्याध्यादिविपरीतकः। देशादिकश्चोपशयो ज्ञेयोऽनुपशयोऽन्यथा॥' **चक्रपाणि** ने उपशय १८ प्रकार का बताया है, जैसे—१. हेतु विपरीत औषध जैसे—शीत लगकर आने वाले ज्वर में सोंठ आदि उष्ण औषध का प्रयोग। विमान स्थान में चिकित्सा सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हुए यही बताया है। यथा—'शीतेनोष्णकृतान् रोगाञ् शमयन्ति भिषग्विदः। ये च शीतकृता रोगास्तेषामुष्णं भिषग्जितम्॥' (च. वि. अ. ३) २. हेतु विपरीत अन्न जैसे—परिश्रम करने से उत्पन्न वातज्वर में श्रम एवं वातनाशक मांस रस के साथ भात का भोजन। ३. हेतु विपरीत विहार जैसे—दिन में सोने से कफ की वृद्धि होने पर रात्रि में जागना, या शीतल स्थान में उठने-बैठने सोने से वात की वृद्धि हो जाने पर उष्णस्थान में उठना-बैठना, सोना, आदि ४. व्याधि, विपरीत औषध, जैसे—अतिसार रोग में मल को रोकने के लिए स्तम्भन औषध का प्रयोग, १. पाठा, इन्द्रजौ, सोनापाठा, अतीस आदि अपने प्रभाव से अतिसार को बन्द कर देते हैं। इसी प्रकार शिरीष विष को दूर करता है, खदिर कुष्ठ को, एवं हरिद्रा प्रमेह को दूर करती है ये सभी व्याधि-विपरीत औषध दोषों की अपेक्षा किए बिना ही प्रभाव से व्याधि को दूर करते हैं। ५. व्याधिविपरीत अन्न, जैसे—अतिसार रोग में मल को रोकने वाली मसूर की दाल या दही, प्रमेह रोग में जौ का प्रयोग। ६. व्याधि विपरीत विहार जैसे—उदावर्त रोग में प्रवाहण करना। ७. हेतु व्याधिविपरीत औषध—जैसे वातशोथ में दशमूल का क्वाथ वातहर एवं शोथहर दोनों होता है। ८. हेतुव्याधिविपरीत अन्न जैसे वातकफज ग्रहणी में तक्र

---

१. 'हेतुना, तथा व्याधिना तथा हेतुव्याधिभ्यां च विपरीता हेतुव्याधिविपरीताः, तेषां; तथा हेतुव्याधिविपरीतार्थकारिणामौषधान्नविहाराणां सुखरूपोऽनुबन्ध उपशयः। तत्र विपरीतार्थकारि तदेवोच्यते यदविपरीततया आपाततः प्रतीयमानं विपरीतस्यार्थं प्रशमलक्षणं करोति' चक्रः।

का प्रयोग यह दीपन ग्राही और लघु होने से ग्रहणी रोग नाशक, कषाय उष्ण विकाशि और रूक्ष होने से कफ नाशक, स्वादु अम्ल और सान्द्र होने से वातशामक है। इस प्रकार तक्र एक साथ ही व्याधि ग्रहणी और हेतुवात कफ के विपरीत होने से शामक है। इसी प्रकार वातज ज्वर में पेया का प्रयोग उष्ण वीर्य होने से वातहेतु को और प्रभाव से ज्वर को दूर करती है। ९. हेतुव्याधि-विपरीत विहार—दिन में शयन शरीर में स्निग्धता लाता है, स्निग्धता बढ़ जाने से कफ बढ़ कर तन्द्रा उत्पन्न कर देता है, ऐसी दशा में रात्रि में जागरण कराया जाता है। इससे शरीर में रूक्षता बढ़ जाती है और कफ का नाश होकर तन्द्रा दूर हो जाती है। १०. हेतुविपरीतार्थकारी औषध—( विपरीतार्थकारी उसे कहते हैं जो प्रत्यक्ष में विपरीत हो पर उसका फल ( अर्थ ) अनुकूल हो ) जैसे—पित्त प्रधान व्रणशोथ में पित्त को वृद्ध करने वाला उष्ण उपनाह। ११. हेतुविपरीतार्थकारी अन्न—पच्यमान व्रण शोथ में विदाह करने वाला अन्न जैसे तेल में पकायी कचौड़ी ( चक्षुस्तेजो हरी चोष्णा पाके वातविनाशिनी ) ( भावप्रकाश )। १२. हेतुविपरीतार्थकारी विहार—वातज उन्माद रोग में भय को उत्पन्न करना इससे उन्माद नष्ट हो जाता है—'देहदुःखभयेभ्यो हि परं प्राणभयं महत्। तेन याति शमं तस्य सर्वतो विप्लुतं मनः॥' ( च. चि. अ. ९ )। १३. व्याधि-विपरीतार्थकारी औषध—वमन रोग में वमन कारक मदनफल का प्रयोग। १४. व्याधिविपरीतार्थ-कारी अन्न—पित्तज अतिसार रोग में विरेचन के लिए दुग्ध का प्रयोग—'बहुदोषस्य दीप्ताग्नेः सप्राणस्य न तिष्ठति। पैत्तिको यद्यतीसारः पयसा तं विरेचयेत्॥' (च. चि. अ. १९)। १५. व्याधि-विपरीतार्थकारी विहार—वमन साध्य छर्दिरोग में प्रवाहण कराना। १६. हेतुव्याधिविपरीतार्थकारी औषध—अग्निप्लुष्ट में उष्ण अगुरु का लेप करना, यथा—'प्लुष्टस्याग्निप्रतपनं कार्यमुष्णं च भेषजम्। शरीरे स्विन्नभूयिष्ठे स्विन्नं भवति शोणितम्॥ प्रकृत्या ह्युदकं शीतं स्कन्दयत्यतिशोणितम्। तस्मात्सुख-यति ह्युष्णं न तु शीतं कथंचन॥' ( सू. सु. अ. १२ ) या विषपान जन्य विकार में विष का सेवन विशेषकर स्थावर विष में जङ्गम विष और जङ्गम विष में स्थावर विष का प्रयोग लाभदायी होता है, यथा—'विषस्य विषमौषधम्।' १७. हेतुव्याधिविपरीतार्थकारी अन्न—अविधि मद्यपान से उत्पन्न मदात्यय रोग में सविधि मदकारक मदिरापान यथा—'तीक्ष्णोष्णेनातिमात्रेण पीतेनाम्लविदाहिना। मद्येनान्नरसोत्क्लेदो विदग्धः क्षारतां गतः॥ अन्तर्दाहं ज्वरं तृष्णां प्रमोहं विभ्रमं मदम्। जनयत्याशु तच्छान्त्यै मद्यमेव प्रदापयेत्॥ क्षारो हि याति माधुर्यं शीघ्रमम्लोपसंहितः। श्रेष्ठमम्लेषु मद्य च॥' ( च. चि. अ. २४ )। १८. हेतुव्याधिविपरीतार्थकारी विहार—व्यायाम करने से वात विकृत होने पर जल में तैराना रूपी व्यायाम कराना, ऐसा उरुस्तम्भ में कराया जाता है। जल में तैरने से बाहर शीत लगता है तब शरीर की उष्णता बाहर न जाकर अन्दर चली जाती है। इससे पिण्ड रूप में रहने वाला मेदा और कफ द्रव हो जाते हैं फिर व्यायाम कर्म से उनका शोषण हो जाता है। फलस्वरूप वात का आवरण ( रुकावट ) दूर हो जाता है और रोग नष्ट हो जाता है।

अनुपशय भी रोग-परीक्षा में सहायक माना है यथा—"गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां परीक्षेत' ( च. वि. अ. ४ ) के अनुसार होता है। पर यहाँ आचार्य ने उसका वर्णन नहीं किया है। परन्तु वाग्भट ने—'विपरीतोऽनुपशयः' वा. नि. अ. १ ) से अनुपशय बताया है। इसका कारण यह है कि अनुपशय का निदान में ही अन्तर्भाव कर लेते हैं। अतः यहाँ अलग नहीं कहा है, यथा—'निदानोक्तानुपशयो विपरीतोपशायिता'। ( वा. नि. अ. १ )

उपर्युक्त प्रकरण को ही विजयरक्षित ने अपनी मधुकोश टीका में इसे 'षट्त्वापत्ति' के रूप में प्रस्तुत किया है। अर्थात् अनुपशय को अलग मानने पर रोग के ज्ञान के साधन ५ न होकर ६ हो जायँगे। अतएव अनुपशय का अन्तर्भाव निदान में कर लेने पर ५ की संख्या में कोई बाधा नहीं पहुँचती है।

चक्रपाणि के अनुसार उपशय के १८ भेदों का संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है—

| उपयोग | औषध | अन्न | विहार |
|---|---|---|---|
| १ हेतुविपरीत | शीतकफज्वर में शुण्ठी आदि उष्ण औषध | श्रम तथा वातजन्य ज्वर में मांसरस एवं भात | दिवास्वाप से उत्पन्न कफ में रात्रिजागरण |
| २ व्याधिविपरीत | अतिसार में स्तम्भनार्थ पाठा वा कुटज, कुष्ठ में खदिर, प्रमेह में हरिद्रा | अतिसार में स्तम्भनार्थ मसूर | उदावर्त में प्रवाहण |
| ३ उभयविपरीत | वातिक शोथ में वातहर तथा शोथहर दशमूल का क्वाथ | वातकफजन्य ग्रहणी में तक्र तथा पित्तज में दुग्ध,शीतजन्य वात से उत्पन्न ज्वर में पेया | स्निग्ध पदार्थों के सेवन और दिवास्वाप से उत्पन्न तन्द्रा में रूक्ष रात्रिजागरण |
| ४ हेतुविपरीतार्थकारी | पित्तप्रधान फोड़े पर उष्ण उपनाह का प्रयोग | पैत्तिक फोड़े में विदाही अन्न | वातजन्य उन्माद में भयदर्शन |
| ५ व्याधिविपरीतार्थकारी | छर्दि रोग में वमनकारक मदन फल का प्रयोग | अतिसार में विरेचनार्थ क्षीर का प्रयोग | छर्दि में वमन कराने के लिये प्रवाहण |
| ६ उभयविपरीतार्थकारी | अग्नि से जल जाने पर अगुरु सदृश उष्णपदार्थों का लेप, विषजन्य रोग में विष, (जंगम विष पर मौल तथा मौल पर जंगम विष का प्रयोग ) | मद्यपानजन्य मदात्यय में मद के उत्पादक मद्य का सेवन | व्यायाम से उत्पन्न संमूढ़ वात (ऊरुस्तम्भ) में जल में तैरने का व्यायाम |

*** संप्राप्तिर्जातिरागतिरित्यनर्थान्तरं व्याधेः ॥ ११ ॥**

सम्प्राप्ति का लक्षण — सम्प्राप्ति, जाति और आगति ये पर्य्याय वाचक अर्थात् एकार्थवाची हैं ॥

**विमर्श**—सम्प्राप्ति, जाति और आगति ये शब्द आपस में पर्य्याय बनकर जिस एक अर्थ का प्रतिपादन करते हैं उसे सम्प्राप्ति कहते हैं। इस प्रकार यह लक्षण और पर्य्याय दोनों ही का निर्देशक है। सम्प्राप्ति आदि का भिन्न-भिन्न अर्थ भी है, जैसे सम्प्राप्ति, सम्यक् प्रकार से किसी वस्तु की प्राप्ति जाति( जन्म ), चमेली का पुष्प और प्रकुपित दोष का रोगोत्पादक व्यापार 'आगति', आसमन्तात् गतिः प्राप्तिः ) ज्ञान, मोक्ष है। अतः दोषों का रोगोत्पादक व्यापार ही सम्प्राप्ति है। जैसे—'व्याधिजनकव्यापारविशेषयुक्तं व्याधिजन्मेह सम्प्राप्तिशब्देन वाच्यम्।' ( चक्रपाणि )। व्याधि को उत्पन्न करने वाले दोषों के व्यापार के साथ जो रोग की उत्पत्ति होती है उसे 'सम्प्राप्ति' कहते हैं। इसका तात्पर्य यह है कि विभिन्न कारणों से दूषित दोष प्रसरणशील होकर जो-जो व्यापार कर रोग उत्पन्न करते है, उसे सम्प्राप्ति कहा जाता है।

**सा संख्याप्राधान्यविधिविकल्पबलकालविशेषैर्भिद्यते ॥ (१) ॥**

यह सम्प्राप्ति—१. संख्या, २. प्राधान्य, ३. विधि, ४. विकल्प, ५. बल, ६. काल भेद से ६ प्रकार की होती है ॥ (१) ॥

**⊛ संख्या तावद्यथा—अष्टौ ज्वराः, पञ्च गुल्माः, सप्त कुष्ठान्येवमादिः ॥ (२) ॥**

संख्या संप्राप्ति — १. संख्या जैसे आठ ज्वर पाँच गुल्म सात कुष्ठ आदि इसी प्रकार है ॥(२)॥

**विमर्श**—संख्या केवल भेद को ही बनाती है—'संख्या भेदमात्रं बोधिका भवति, निरन्वयो भेदः' अर्थात् संख्या केवल भेद मात्र को बनाती है, जो अन्वयरहित हो उसे भेद कहते हैं।

**⊛ प्राधान्यं पुनर्दोषाणां तरतमाभ्यामुपलभ्यते[1]। तत्र द्वयोस्तरः, त्रिषु तम इति ॥ (३) ॥**

प्राधान्य सम्प्राप्ति — दोषों में तर तम अर्थात् वृद्धतर और वृद्धतम का होना प्राधान्य माना जाता है। उसके द्वन्द्वज में तर और सन्निपात में तम का प्राधान्य माना जाता है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—दोषों या रोगों की स्वतन्त्रता को प्राधान्य समझा जाता है। जैसे सर्व प्रथम वात कुपित हुआ बाद में कफ या पित्त कुपित हुए तो स्वतन्त्र होने से वातप्राधान्य माना जाता है, या अपने सभी कारणों से प्रबल रूप में जो दोष कुपित होते हैं उसको प्राधान्य माना जाता है, या जो रोग सर्वप्रथम उत्पन्न हो उसे प्राधान्य माना जाता है। जैसे—ज्वर प्रथम हुआ बाद में कास हुआ तो स्वतन्त्र होने से ज्वर प्राधान्य और परतन्त्र होने से कास अप्राधान्य होता है। इसका लाभ चिकित्सा में यह होता है कि प्राधान्य की चिकित्सा से अप्राधान्य की चिकित्सा स्वयं हो जाती है। जैसे—'स्वातन्त्र्यपारतन्त्र्याभ्यां व्याधेः प्राधान्यमादिशेत्'। ( वा. नि. अ. १ )।

**⊛ विधिर्नाम[2]—द्विविधा व्याधयो निजागन्तुभेदेन, त्रिविधास्त्रिदोषभेदेन, चतुर्विधाः साध्यासाध्यमृदुदारुणभेदेन ॥ (४) ॥**

विधि सम्प्राप्ति — विधि ( प्रकार ) भेद से दो प्रकार की व्याधियाँ निज, आगन्तुज, त्रिदोष भेद से तीन प्रकार की ( वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक ), साध्य, असाध्य, मृदु, दारुण भेद से ४ प्रकार की होती है यह विधि सम्प्राप्ति है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—'समानेन धर्मेण परिग्रहो भेदानां यत्र क्रियते, स विधिः', जहाँ भेदों का समान धर्म से ग्रहण होता है उसे विधि कहते हैं। यहाँ विधि का प्रकार अर्थ है। प्रकार उसे कहते हैं जो अन्वय वाला होता है। ( अन्वयवान् प्रकारः ) जैसे रक्त पित्त दो प्रकार का है, ऊर्ध्वग और अधोग, अम्ल पित्त दो प्रकार का ऊर्ध्वग और अधोग, यक्ष्मा दो प्रकार का अनुलोम, और प्रतिलोम, रोग दो प्रकार के निज और आगन्तुज या शारीर और मानस, चिकित्सा दो प्रकार की होती है लङ्घन और बृंहण आदि।

**⊛ समवेतानां[3] पुनर्दोषाणामंशांशबलविकल्पो विकल्पोऽस्मिन्नर्थे[4] ॥ (५) ॥**

विकल्प सम्प्राप्ति — एकत्रीभूत दोषों की पुनः कल्पना एवं अंश अंश के बल की कल्पना को इस अर्थ में विकल्प कहते हैं ॥ (५) ॥

---

१. 'तरतमाभ्यां योगेनोपलभ्यते' इति पा.।

२. 'यद्यपि च संख्याप्राधान्यादिकृतोऽपि व्याधेर्विधिभेदो भवत्येव, तथाऽपि संख्यादिभेदानां स्वसंज्ञयैव गृहीतत्वाद् गोबलीवर्दन्यायात् संख्याद्यगृहीते व्याधिप्रकारे विधिशब्दो वर्तनीयः' चक्रः।

३. 'पृथक् समवेतानां च' इति पा.।

४. 'समवेतानां सर्वेषां, तेन एकशो द्विशो मिलितानां च दोषाणां ग्रहणम्; अंशं अंशं प्रति बलमंशांशबलं; तस्य विकल्प उत्कर्षापकर्षरूपोऽशांशबलविकल्पः; एवंभूतो दोषाणामंशांशबलविकल्पोऽस्मिन्नर्थेऽस्मिन् प्रकरणे विकल्प उच्यते, प्रकरणान्तरे तु विकल्पशब्देन भेदमात्रमुच्यते' चक्रः।

**विमर्श**—सन्निपात रोगों में तर एवं तम भेद से कौन दोष कितना है। या कुपित वातादि दोषों में यह कल्पना करना कि कौन दोष अपने कुपित होने वाले कारणों में से एक अंश, या कुछ अंश या सभी अंशों से कुपित है, जैसे बताया है कि वात 'रौक्ष्य लाघव शैत्य वैशद्य' गुण से युक्त है इसी गुण वाला कषाय रस और मटर है तो यह वात को सभी अंशों से कुपित करता है, रौक्ष्य शैत्य, लाघव गुण से चौराई का शाक, तथा रौक्ष्य लाघव से ईख (गन्ना) रौक्ष्य गुण से सीधु वात को कुपित करते है। पित्त को सर्व भाव से कटु रस और मदिरा, हिंगु-कटु, तीक्ष्ण, उष्ण गुण से, जवाइन तीक्ष्ण एवं उष्ण गुण से, तिल केवल उष्ण गुण से बढ़ाने वाला है। कफ को सर्व भाव से मधुर रस और भैंस का दूध, खीरनी स्नेह गौरव माधुर्य गुण से, कशेरू शैत्य, गौरव गुण से खीरी वृक्ष का फल शैत्य गुण से युक्त होकर प्रकोप करते हैं। इसमें कितने गुणों से किसका प्रकोप हुआ यह कल्पना विकल्प कहा जाता है। यथा-'सर्वैर्भावैस्त्रिभिर्वापि द्वाभ्यामेकेन वा पुनः। संसर्गे कुपितः क्रुद्धं दोषं दोषोऽनुधावति॥' (सु. सू. अ. २१)।

*** बलकालविशेषः पुनर्व्याधीनामृत्वहोरात्राहारकालविधिविनियतो[1] भवति॥ १२॥**

बल और काल सम्प्राप्ति — पुनः बल एवं काल भेद से व्याधियाँ ऋतु, अहोरात्र, आहार और काल विधि से नियत होती है॥ १२॥

**विमर्श**—जब हेतु, पूर्वरूप और लक्षण सभी पूर्णरूप में हों तब उसे बल सम्प्राप्ति अर्थात् रोग को बलवान कहा जाता है। जैसे दिन में प्रातः रात्रि के प्रथम भाग, भोजन करते समय, वसन्त ऋतु में कफ बढ़ता है और अपने काल में कफज रोगों को बढ़ाता भी है, इसी प्रकार वात एवं पित्त का स्वभाव से बढ़ने का जो समय होता है वही समय तज्जन्य रोगों का भी मानाजाता है। इसे काल सम्प्राप्ति कहा जाता है।

*** तस्माद्व्याधीन् भिषगनुपहतसत्त्वबुद्धिर्हेत्वादिभिर्भावैर्यथावदनुबुद्ध्येत॥ १३॥**

निदान-पञ्चक का प्रयोजन — इसलिए अविकृत मन एवं बुद्धियुक्त वैद्य हेतु, पूर्वरूप, लक्षण, उपशय, एवं सम्प्राप्ति के द्वारा रोग को ठीक ठीक समझे॥ १३॥

**इत्यर्थसंग्रहो निदानस्थानस्योद्दिष्टो भवति। तं[2] विस्तरेणोपदिशन्तो भूयस्तरमतोऽनुव्याख्यास्यामः॥ १४॥**

इस प्रकार निदान स्थान के प्रयोजन को संक्षेप में बता दिया गया है। विस्तार से उपदेश करते हुए इसकी व्याख्या यथास्थान (अर्थात् प्रत्येक रोगों के वर्णन अवसर पर जैसे इस रोग का क्या कारण, क्या पूर्वरूप, क्या लक्षण, क्या उपशय और क्या सम्प्राप्ति है) किया जायगा॥ १४॥

*** तत्र प्रथमत एव तावदाद्यांल्लोभाभिद्रोहकोपप्रभवानष्टौ व्याधीन्निदानपूर्वेण क्रमेण व्याख्यास्यामः, तथा सूत्रसंग्रहमात्रं चिकित्सायाः। चिकित्सितेषु चोत्तरकालं यथोपचितविकारानानुव्याख्यास्यामः[3]॥ १५॥**

आठ रोगों का क्रमिकत्व — सर्वप्रथम यहाँ लोभ, अभिद्रोह, और कोप से उत्पन्न मुख्य आठ रोगों का निदानपूर्वक क्रम से व्याख्या करेंगे। और संक्षेप में चिकित्सा-सूत्र भी बतायेंगे। चिकित्सा स्थान में इन आठों रोगों को कहने के बाद अन्य उपचित रोगों की क्रम से व्याख्या करेंगे॥ १५॥

---

१. 'बलकालविशेषः ऋतवो वसन्तादयः अहोरात्र आहारश्च तेषां कालविधिना विनियतोऽवधारितो भवति। यस्य दोषस्य यो बलकालविशेषः ऋत्वादिभिरवधार्यते तद्दोषजव्याधेरपि तैर्ऋत्वादिभिर्बलकालविशेषोऽवधार्यते' गङ्गाधरः। २. 'तं विस्तरेण भूयस्तरमि'ति, पा.।

३. 'योगीन्द्रनाथसेनस्तु चिकित्सितं चोत्तरकालं यथोद्दिष्टं विकाराणाम्' इति पठति।

**इह खलु ज्वर एवादौ विकाराणामुपदिश्यते, तत्प्रथमत्वाच्छारीराणाम् ॥ १६ ॥**

## ( २ ) ज्वर प्रकरण

ज्वर का प्राधान्य — यहाँ पर शारीरिक रोगों में ज्वर प्रथम हुआ है इसलिए रोगों में पहले ज्वर का ही उपदेश ( वर्णन ) करेंगे ॥ १६ ॥

**ॐ अथ खल्वष्टाभ्यः कारणेभ्यो ज्वरः संजायते मनुष्याणां; तद्यथा-वातात् , पित्तात् , कफात् , वातपित्ताभ्यां, वातकफाभ्यां, पित्तकफाभ्यां, वातपित्तकफेभ्यः, आगन्तोरष्टमात् कारणात् ॥ १७ ॥**

ज्वर के ८ भेद — मनुष्यों के शरीर में आठ कारणों से ज्वर होता है, जैसे—१. वात, २. पित्त, ३. कफ, ४. वातपित्त, ५. वातकफ, ६. पित्तकफ, ७. वातपित्तकफ से और ८. आगन्तु कारण से ॥ १७ ॥

**तस्य निदानपूर्वरूपलिङ्गोपशयविशेषाननुव्याख्यास्यामः ॥ १८ ॥**

उस ज्वर के निदान, पूर्वरूप, लिङ्ग, उपशय और सम्प्राप्ति का व्याख्यान करेंगे ॥ १८ ॥

**रूक्षलघुशीतवमनविरेचनास्थापनशिरोविरेचनातियोगव्यायामवेगसंधारणानशनाभिघातव्यवायोद्वेगशोकशोणितातिषेकजागरणविषमशरीरन्यासेभ्योऽतिसेवितेभ्यो वायुः प्रकोपमापद्यते ॥ १९ ॥**

वातज्वर का निदान — रूक्ष, लघु, शीत, ( आहार-विहार ) वमन, विरेचन, आस्थापन ( वस्ति ), शिरोविरेचन ( नस्य ) इनके अतियोग, व्यायाम, वेगसन्धारण ( मलमूत्रादि के वेगों को रोकना ), अनशन ( उपवास ), अभिघात ( चोट लगना ), व्यवाय, ( मैथुन ), उद्वेग ( चित्त में व्याकुलता बढ़ जाना ), शोक, अधिक रक्तमोक्षण, रात्रि में जागना, शरीर को विषम रूप में रखना आदि का अतिसेवन किया जाय तो वात कुपित हो जाता है ॥ १९ ॥

**ॐ स यदा प्रकुपितः प्रविश्यामाशयमूष्मणा[1] सह मिश्रीभूयाद्यमाहारपरिणामधातुं रसनामानमन्ववेत्य[2] रसस्वेदवहानि स्रोतांसि पिधायाग्निमुपहत्य पक्तिस्थानादूष्माणं बहिर्निरस्य केवलं शरीरमनुप्रपद्यते, तदा ज्वरमभिनिर्वर्तयति ॥ २० ॥**

ज्वर की सम्प्राप्ति — ऊपर के कारणों से प्रकुपित वायु जब आमाशय में जाकर ऊष्मा से मिलकर और आहार के पक जाने पर बना हुआ पहला रसनामक धातु से मिलकर रसवह एवं स्वेदवह स्रोतों को बन्द कर और अग्नि की शक्ति को नष्ट कर एवं पक्तिस्थान से अग्नि को बाहर निकाल कर सम्पूर्ण शरीर में फैल जाता है तब ज्वर की उत्पत्ति होती है ॥ २० ॥

**तस्येमानि लिङ्गानि भवन्ति; तद्यथा—विषमारम्भविसर्गित्वम् , ऊष्मणो वैषम्यं, तीव्रतनुभावानवस्थानानि ज्वरस्य, जरणान्ते दिवसान्ते निशान्ते घर्मान्ते वा ज्वरस्याभ्यागमनमभिवृद्धिर्वा, विशेषेण परुषारुणवर्णत्वं नखनयनवदनमूत्रपुरीषत्वचामत्यर्थं क्लृप्तीभावश्च[3]; अनेकविधोपमाश्चलाचलाश्च वेदनास्तेषां तेषामङ्गावयवानां; तद्यथा—पादयोः सुप्तता, पिण्डिकयोरुद्वेष्टनं, जानुनोः केवलानां च सन्धीनां विश्लेषणम्, ऊर्वोः सादः, कटीपार्श्वपृष्ठस्कन्धबाह्वंसोरसां च भग्नरुग्णमृदितमथितचटितावपाटितावतुन्नत्वमिव[4], हन्वोश्चाप्रसिद्धिः, स्वनश्च**

---

१. 'प्रविश्यामाशयमूष्मणः स्थानमूष्मणा सह' इति पा. ।

२. 'अन्विति यथोक्तक्रमेण, अवेत्य गत्वा' चक्रः ।

३. 'क्लृप्तीभावोऽप्रवृत्तिः, सा च योग्यतया मूत्रपुरीषयोरेव' चक्रः ।

४. 'अवतुन्नं प्रेरितं' चक्रः । योगीन्द्रनाथस्तु 'अवतुन्नत्वमिव' इति पठति, 'अवतुन्नत्वं प्राजनेनेव तोदः' इति च व्याख्यानयति ।

**कर्णयोः, शङ्खयोर्निस्तोदः, कषायास्यता आस्यवैरस्यं वा, मुखतालुकण्ठशोषः, पिपासा, हृदयग्रहः, शुष्कच्छर्दिः, शुष्ककासः, क्षवथूद्गारविनिग्रहः, अन्नरसखेदः[1], प्रसेकारोचकाविपाकाः, विषादजृम्भाविनामवेपथुश्रमभ्रमप्रलापप्रजागररोमहर्षदन्तहर्षाः, उष्णाभिप्रायता, निदानोक्तानामनुपशयो विपरीतोपशयश्चेति वातज्वरस्य[2] लिङ्गानि भवन्ति ॥ २१ ॥**

वातज्वर का लक्षण — उस वातज्वर के ये लक्षण होते हैं, जैसे—विषमारम्भ-विसर्गी (प्रारम्भ और विसर्ग करते समय अनियत वेग) का होना, ताप का घटते-बढ़ते रहना, ज्वर का कभी तीव्र होना कभी हलका होना, भोजन पचने के बाद, दिन के अन्त में, रात्रि के अन्त में, वर्षा ऋतु में, ज्वर के वेग का आना या बढ़ जाना, विशेषकर नख, नेत्र, मुखमंडल, मूत्र, मल और त्वचा में रूखापन और अरुण (रक्त) वर्ण का होना, मल मूत्र का रुक जाना, भिन्न-भिन्न अङ्गों में अनेक प्रकार की चल या अचल वेदना का होना, जैसे—दोनों पैरों में शून्यता, पिण्डिकाओं में ऐंठन, जानु की सन्धि में या सारे शरीर की सन्धि में विश्लेषण (अर्थात् सन्धियाँ खुल गई हैं ऐसा अनुभव होना), ऊरुओं में शिथिलता, कटि, पार्श्व, पीठ, कन्धा, बाहू, अंस और छाती में टूटने की तरह वेदना का होना, मृदित (मसल देने की तरह), मथने की तरह वेदना का होना, दुखाने की तरह वेदना, दबाने की तरह वेदना, ढकेलने की तरह वेदना का होना, दोनों हनु अपने कार्य में असमर्थ से प्रतीत हों, कान में झनझनाहट, शंख प्रदेश में सुई चुभोने सी पीड़ा, मुख में कसैलापन या विरसता का होना, मुख, तालु और कण्ठ का सूखना, प्यास की अधिकता, हृदय की जकड़न, शुष्क छर्दि, सूखी खाँसी, छींक और डकार का न आना, अन्नरस (भोजन) में इच्छा का न होना, मुख से पानी का निकलना, अरुचि और अपचन, विषाद, जम्भाई, शरीर में आक्षेप जैसे टेढ़ापन, कम्प, थकावट, चक्कर, प्रलाप नींद न आना, रोमांच का होना, दाँतों का खट्टा हो जाना, उष्णता (ताप) की इच्छा, ज्वर के या वातदोष के बताए हुए कारणों से रोग की वृद्धि रूप अनुपशय का होना, और ज्वरनाशक एवं वातनाशक भावों से लाभ होना, यह सब वात ज्वर के लक्षण होते हैं ॥ २१ ॥

**उष्णाम्ललवणक्षारकटुकाजीर्णभोजनेभ्योऽतिसेवितेभ्यस्तथा तीक्ष्णातपाग्निसंतापश्रमक्रोधविषमाहारेभ्यश्च पित्तं प्रकोपमापद्यते ॥ २२ ॥**

पित्त ज्वर का निदान — उष्ण, खट्टा, लवण, खार, कटु आदि द्रव्यों के अधिक खाने से, अजीर्ण में भी भोजन करने से और तीक्ष्ण धूप, अग्नि का अधिक तापना, श्रम, क्रोध और विषम भोजन से पित्त का कोप हो जाता है ॥ २२ ॥

**तद्यदा प्रकुपितमामाशयादूष्माणमुपसृज्याद्यमाहारपरिणामधातुं[3] रसनामानमन्ववेत्य रसस्वेदवहानि स्रोतांसि पिधाय द्रवत्वादग्निमुपहत्य पक्तिस्थानादूष्माणं बहिर्निरस्य[4] प्रपीडयत् केवलं शरीरमनुप्रपद्यते, तदा ज्वरमभिनिर्वर्तयति ॥ २३ ॥**

पित्तज्वर की सम्प्राप्ति — इस प्रकार प्रकुपित पित्त आमाशय से ऊष्मा को साथ लेकर (अर्थात् उससे मिलकर) आहार के परिणाम स्वरूप आद्य रस नामक धातु से मिलकर रस एवं स्वेदवह स्रोतों को बन्द कर द्रव होने के कारण अग्नि को नष्ट कर फिर पाकस्थली से अग्नि

१. 'अन्नरसे मधुरादौ खेदः सर्वरसेष्वनिच्छेत्यर्थः' चक्रः ।
२. 'योगीन्द्रनाथस्तु 'वातज्वरस्य लिङ्गानि भवन्ति' इति न पठति ।
३. 'आमाशयं प्रविशदेवोष्माणमुपसृजदाद्यम्' यो. ।
४. 'बहिर्द्वारं निरस्य' यो. । 'बहिर्वा संप्रपीडयत्' ह. ।

को बाहर निकाल कर पीड़ा उत्पन्न करते हुये सारे शरीर में फैल जाता है तब ज्वर उत्पन्न करता है ॥ २३ ॥

**तस्येमानि लिङ्गानि भवन्ति; तद्यथा—युगपदेव केवले शरीरे ज्वरस्याभ्यागमनमभिवृद्धिर्वा भुक्तस्य विदाहकाले मध्यन्दिनेऽर्धरात्रे शरदि वा विशेषेण, कटुकास्यता, घ्राणमुखकण्ठौष्ठतालुपाकः, तृष्णा, मदो, भ्रमो, मूर्च्छा पित्तच्छर्दनम् , अतीसारः, अन्नद्वेषः, सदनं, खेदः, प्रलापः, रक्तकोठाभिनिर्वृत्तिः शरीरे, हरितहारिद्रत्वं नखनयनवदनमूत्रपुरीषत्वचाम्, अत्यर्थमूष्मणस्तीव्रभावः, अतिमात्रं दाहः, शीताभिप्रायता, निदानोक्तानुपशयो विपरीतोपशयश्चेति पित्तज्वरलिङ्गानि भवन्ति ॥ २४ ॥**

पित्तज्वर के लक्षण—उस पित्त ज्वर के ये लक्षण होते हैं जैसे—एक साथ ही सारे शरीर में ज्वर का होना और बढ़ना, विशेष रूप से भोजन के पचने के समय, मध्याह्न में, आधीरात में और शरद् ऋतु में उत्पन्न होना या बढ़ना, मुख के स्वाद का कटु होना, नाक, मुख, कण्ठ, ओठ और तालु का पक जाना, अधिक प्यास, मद, चक्कर आना, मूर्च्छा, पित्त का वमन, अतिसार, अन्न खाने की इच्छा न होना, देह में पीड़ा, पसीना का आना, प्रलाप, शरीर में रक्त वर्ण के चकत्ते का निकलना, हरे रंग या हल्दी के रंग की तरह नख, नयन, बदन, मूत्र, मल और त्वचा का हो जाना, ताप का अधिक बढ जाना और दाह का अधिक अनुभव होना, शीतल पदार्थों की अधिक इच्छा, निदान में बताए हुये पित्त ज्वर एवं पित्त को उत्पन्न करने वाले पदार्थ का हानि कारक होना और निदान-विपरीत पित्तज्वर एवं पित्तनाशक पदार्थ का लाभ दायक होना, ये पित्तज्वर के लक्षण हैं ॥ २४ ॥

**स्निग्धगुरुमधुरपिच्छिलशीताम्ललवणदिवास्वप्नहर्षाव्यायामेभ्योऽतिसेवितेभ्यः श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते ॥ २५ ॥**

कफज्वर का निदान—अधिक स्निग्ध, गुरु, मधुर, पिच्छिल, शीतल, खट्टा और नमकीन इस प्रकार के अन्न को अधिक खाने से, दिन में शयन, अति प्रसन्नता, परिश्रम न करना, आदि कारणों से कफ कुपित हो जाता है ॥ २५ ॥

**स यदा प्रकुपितः प्रविश्यामाशयमूष्मणा सह मिश्रीभूयाद्यमाहारपरिणामधातुं रसनामानमन्ववेत्य रसस्वेदवहानि स्रोतांसि पिधायाग्निमुपहत्य पक्तिस्थानादूष्माणं बहिर्निरस्य प्रपीडयन् केवलं शरीरमनुप्रपद्यते, तदा ज्वरमभिनिर्वर्तयति ॥ २६ ॥**

कफज्वर की सम्प्राप्ति — उपर्युक्त कारणों से कुपित हुआ कफ जब आमाशय में जाकर ऊष्मा गर्मी के साथ मिलकर आहार—परिणाम स्वरूप पहला रसनामक धातु से मिल कर रसवह एवं स्वेदवह स्रोतों को बन्द कर अग्नि को नष्ट ( मन्द ) कर पक्तिस्थान से अग्नि को बाहर कर पीड़ा उत्पन्न करते हुए सारे शरीर में फैलता है तब ज्वर को उत्पन्न करता है ॥ २६ ॥

**तस्येमानि लिङ्गानि भवन्ति; तद्यथा—युगपदेव केवले शरीरे ज्वरस्याभ्यागमनमभिवृद्धिर्वा भुक्तमात्रे पूर्वाह्णे पूर्वरात्रे वसन्तकाले वा विशेषेण, गुरुगात्रत्वम् , अनन्नाभिलाषः, श्लेष्मप्रसेकः, मुखमाधुर्यं, हृल्लासः, हृदयोपलेपः, स्तिमितत्वं, छर्दिः, मृद्वग्निता, निद्राधिक्यं, स्तम्भः, तन्द्रा, कासः, श्वासः, प्रतिश्यायः, शैत्यं, श्वैत्यं च नखनयनवदनमूत्रपुरीषत्वचाम् , अत्यर्थं च शीतपिडका भृशमङ्गेभ्य[१] उत्तिष्ठन्ति, उष्णाभिप्रायता, निदानोक्तानुपशयो विपरीतोपशयश्च; इति ( श्लेष्मज्वरलिङ्गानि भवन्ति ) ॥ २७ ॥**

---

१. 'अङ्गे भृशमुत्तिष्ठन्ति' यो. ।

कफज्वर का लक्षण — उस कफ ज्वर के ये लक्षण होते हैं जैसे—एक साथ सारे शरीर में ज्वर का होना या बढ़ जाना, विशेष कर भोजन करते ही, प्रातः काल में, रात्रि के प्रथम प्रहर में, वसन्त ऋतु में ज्वर की उत्पत्ति या वृद्धि हो, शरीर में भारीपन, भोजन करने की इच्छा का न होना, मुख से कफ का निकलना, मुख का मीठा बना रहना, मिचली आना, हृदय के ऊपर कोई वस्तु लेप कर दिया गया हो ऐसा अनुभव होना गीले कपड़े से शरीर ढांक दिया गया हो ऐसा अनुभव होना, वमन होना, अग्नि की मन्दता, निद्रा का अधिक रूप में आना, शरीर में जकड़ाहट, तन्द्रा, कास-श्वास, सर्दी का होना, नख, नेत्र, मुखमण्डल, मूत्र, मल और त्वचा का शीतल एवं श्वेत हो जाना, शरीर में अधिक शीत पिडकायें हो जाना गरम वस्तुओं को अधिक चाहना, श्लेष्मज्वर के कारणों के सेवन से हानि और श्लेष्म या श्लेष्मज्वर नाशक वस्तुओं से लाभ का होना, कफ ज्वर का लक्षण है ॥ २७ ॥

**विषमाशनादनशनादन्नपरिवर्तादृतुव्यापत्तेरसात्म्यगन्धोपघ्राणाद्विषोपहतस्य चोदकस्योपयोगाद्गरेभ्यो गिरीणां चोपश्लेषात् स्नेहस्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानामयथावत्प्रयोगाद् मिथ्यासंसर्जनाद्वा स्त्रीणां च विषमप्रजननात् प्रजातानां च मिथ्योपचाराद् यथोक्तानां च हेतूनां मिश्रीभावाद्यथानिदानं द्वन्द्वानामन्यतमः सर्वे वा त्रयो दोषा युगपत् प्रकोपमापद्यन्ते, ते प्रकुपितास्तयैवानुपूर्व्या ज्वरमभिनिर्वर्तयन्ति ॥२८॥**

द्वन्द्वज और सन्निपात ज्वर के निदान — विषम भोजन से, उपवास से, भोजन के परिवर्तन से, ऋतुओं के विकार से ( अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग से ), प्रकृति के विपरीत गन्ध का नाक में प्रवेश करने से, विषदूषित जल के पीने से, कृत्रिम विष के प्रयोग से, पर्वतों के पास रहने से, नियमविपरीत स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, आस्थापनवस्ति, अनुवासनवस्ति, शिरोविरेचन ( नस्य ) के प्रयोग से, या मिथ्या संसर्जन से ( विधिपूर्वक बताए हुए पञ्चकर्म के बाद पेया, विलेपी आदि संसर्जन क्रम का उचित पालन न करने से ), स्त्रियों में उचित रूप से प्रसव के न होने से, प्रसव के बाद अनुचित आहार-विहार के सेवन करने से, और पूर्वोक्त कारणों के मिश्रित होने से, निदान के अनुसार द्वन्द्वों में से कोई एक या दो दोष, या तीनों दोषों के कुपित होने की समग्री हो तो दोषत्रय एक साथ ही कुपित हो जाते हैं। और वे कुपित दोष उसी प्रकार सम्प्राप्ति के द्वारा ज्वर को उत्पन्न करते हैं ॥ २८ ॥

**तत्र तथोक्तानां ज्वरलिङ्गानां मिश्रीभावविशेषदर्शनाद्द्वान्द्विकमन्यतमं ज्वरं सान्निपातिकं वा विद्यात् ॥ २९ ॥**

इनमें पूर्व में बताए हुए ज्वर-लक्षण के मिलित होने के प्रकार को देखकर द्वन्द्वज ज्वर या सन्निपात ज्वर में किसी एक को समझे ॥ २९ ॥

**ॐ अभिघाताभिषङ्गाभिचाराभिशापेभ्य आगन्तुर्हि व्यथापूर्वोऽष्टमो ज्वरो भवति। स किंचित्कालमागन्तुः केवलो भूत्वा पश्चाद्दोषैरनुबध्यते। तत्राभिघातजो वायुना दुष्टशोणिताधिष्ठानेन, अभिषङ्गजः पुनर्वातपित्ताभ्याम्, अभिचाराभिशापजौ तु सन्निपातेनानुबध्येते ॥ ३० ॥**

आगन्तुज ज्वर — १. अभिघात-(किसी भी प्रकार से चोट लगना) २. अभिषङ्ग ( काम, क्रोध, लोभ, मोह, शोक आदि के संलग्न ) ३. अभिचार ( वैदिक या तान्त्रिक मंत्रों द्वारा मारण, मोहन, उच्चाटन आदि क्रियाओं का प्रयोग ४. अभिशाप ( ब्राह्मण, गुरु, वृद्ध, सिद्ध, या अतिदीन या अधिक सताए हुए की अन्तरात्मा से निकला अनिष्ट शाप या कथन ) इन ४ कारणों से शरीर में पहले व्यथा उत्पन्न कर आठवां आगन्तुक ज्वर उत्पन्न हो जाता है। वह कुछ काल

अपनी अवस्था में ही आगन्तुक स्वरूप का होकर बाद में अपनी प्रकृति के अनुसार भिन्न भिन्न वातादि दोषों से युक्त होता है। इनमें अभिघातज ज्वर दुष्ट रक्त में आश्रित वायु से अभिषङ्गज-वात-पित्त के संसर्ग से, अभिचारज्वर और अभिशापज्वर सन्निपात से होता है। ॥ ३० ॥

**स सप्तविधाज्ज्वराद्विशिष्टलिङ्गोपक्रमसमुत्थानत्वाद्विशिष्टो वेदितव्यः, कर्मणा साधारणेन चोपचर्यते। इत्यष्टविधा ज्वरप्रकृतिरुक्ता ॥ ३१ ॥**

यह आगन्तुज ज्वर विशिष्ट लक्षण, चिकित्सा एवं निदान ( कारण ) के होने से ७ प्रकार के बताए निज ज्वर से विशेष होता है, साधारण क्रम से इसकी चिकित्सा की जाती है, इस प्रकार ज्वर की आठ प्रकृति बताई गयी है ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—निज तथा आगन्तुज ज्वर में भेद—

| निज | आगन्तुज |
|---|---|
| १. मिथ्याहार-विहार से। | १. अभिघात, अभिषङ्ग आदि कारणों से। |
| २. शरीर में दोष पहले कुपित होते हैं, बाद में लक्षण उत्पन्न होता है | २. शरीर में पहले लक्षण उत्पन्न होता है तब बाद में दोषों का कोप होता है। |
| ३. दोष-भेद से ७ प्रकार का होता है | ३. कारण भेद से अनेक प्रकार का होता है |
| ४. चिकित्सा दोषानुसार होती है | ४. चिकित्सा कारणानुसार होती है |

**ज्वरस्त्वेक एव संतापलक्षणः। तमेवाभिप्रायविशेषाद्द्विविधमाचक्षते, निजागन्तुविशेषाच्च। तत्र निजं द्विविधं त्रिविधं चतुर्विधं सप्तविधं चाहुर्भिषजो वातादिविकल्पात् ॥ ३२ ॥**

ज्वर का प्रकार-भेद — संताप लक्षण वाला ज्वर तो एक प्रकार का ही होता है, उसी एक ज्वर को अभिप्राय भेद से १. निज, और २. आगन्तुज की भिन्नता से दो प्रकार का कहते हैं। उसमें निज रोग दो प्रकार का ( जैसे सौम्य और आग्नेय ), तीन प्रकार का ( वातज, पित्तज, कफज ) ४ प्रकार का ( वातज, पित्तज, कफज और आगन्तुज ) और सात प्रकार का ( पृथक् दोष से ३, द्वन्द्वज ३, सन्निपात १, इस प्रकार सात ) वातादि दोष भेद से होता है ॥ ३२ ॥

निम्नाङ्कित सारणी में ज्वर के भेद अंकित हैं।

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—मुखवैरस्यं, गुरुगात्रत्वम्, अनन्नाभिलाषः, चक्षुषोराकुलत्वम्, अश्र्वागमनं, निद्राधिक्यम्, अरतिः, जृम्भा, विनामः, वेपथुः, श्रमभ्रम-**

१. 'वा जगुर्भिषजः' यो.।

**प्रलापजागरणरोमहर्षदन्तहर्षाः, शब्दशीतवातातपसहत्वासहत्वम् , अरोचकाविपाकौ, दौर्बल्यम्, अङ्गमर्दः, सदनम्, अल्पप्राणता, दीर्घसूत्रता, आलस्यम्, उचितस्य कर्मणो हानिः, प्रतीपता स्वकार्येषु, गुरूणां वाक्येष्वभ्यसूया, बालेभ्यः प्रद्वेषः, स्वधर्मेष्वचिन्ता, माल्यानुलेपनभोजनपरिक्लेशनं, मधुरेभ्यश्च भक्ष्येभ्यः प्रद्वेषः, अम्ललवणकटुकप्रियता[1] च, इति ज्वरस्य पूर्वरूपाणि भवन्ति प्राक्संतापात्; अपि चैनं संतापार्तमनुबध्नन्ति ॥ ३३ ॥**

ज्वर के सामान्य पूर्वरूप — उस ज्वर के ये सब पूर्वरूप हैं—जैसे मुख के स्वाद में फीकापन का अनुभव, शरीर में भारीपन, आहार की इच्छा न होना, नेत्र का व्याकुल रहना, आँसू का निकलना, निद्रा का अधिक रूप में आना, बेचैनी, जम्भाई का आना, अङ्गों में झुकाव का होना या आक्षेप का आना, कम्प, थकावट, चक्कर, प्रलाप करना, निद्रा का न आना, रोमांच, दाँत का हर्ष, शब्द, शीत, वात, धूप, इनको सहन न करना, भोजन का अच्छा न लगना, अन्न का न पचना, दुर्बलता, अङ्गमर्द, सदन (अवसाद), मानसिक दुर्बलता, दीर्घसूत्री होना, आलस्य, उचित अर्थात् अभ्यस्त कार्यों का ठीक न करना, अपने प्रत्येक कार्यों को उलटा करना, अपने से श्रेष्ठ व्यक्तियों के उचित वाक्यों में दोष देखना या न मानना, बालकों से द्वेष करना, अपने नित्य-नैमित्तिक धार्मिक कार्यों के विषय में न शोचना, पुष्प की मालाओं का धारण, चन्दन और उत्तम भोजन का क्लेशदायक होना, स्वादु भोजन से द्वेष रखना, खट्टा, नमकीन और कटु वस्तुओं से प्रेम रखना ये सब ज्वर के ( सामान्य ) पूर्वरूप हैं। ये पूर्वरूप सन्ताप से पहले होते हैं, और सन्ताप ( ज्वर ) से पीडित होने पर भी होते हैं ॥ ३३ ॥

**इत्येतान्येकैकशो ज्वरलिङ्गानि व्याख्यातानि भवन्ति विस्तारसमासाभ्याम् ॥ ३४ ॥**

इस प्रकार एक एक ज्वर अर्थात् वातज, पित्तज, कफज, वातपित्तज, वातकफज, पित्तकफज, सन्निपातज और आगन्तुज ज्वरों का लिङ्ग अर्थात् निदान, पूर्वरूप, लक्षण, उपशय सम्प्राप्ति का वर्णन वातज, कफज, पित्तज का विस्तार से और द्वन्द्वज और सन्निपातज्वर का संक्षेप में वर्णन कर दिया गया है ॥ ३४ ॥

***ज्वरस्तु खलु महेश्वरकोपप्रभवः, सर्वप्राणभृतां प्राणहरो, देहेन्द्रियमनस्तापकरः, प्रज्ञाबलवर्णहर्षोत्साहह्रासकरः[2], श्रमक्लममोहाहारोपरोधसंजननः; ज्वरयति शरीराणीति ज्वरः, नान्ये व्याधयस्तथा दारुणा बहूपद्रवा दुश्चिकित्स्याश्च यथाऽयम्। स सर्वरोगाधिपतिः, नानातिर्यग्योनिषु च बहुविधैः शब्दैरभिधीयते। सर्वे प्राणभृतः सज्वरा एव जायन्ते सज्वरा एव म्रियन्ते च; स महामोहः, तेनाभिभूताः प्राग्दैहिकं देहिनः कर्म किंचिदपि न स्मरन्ति, सर्वप्राणभृतां च ज्वर एवान्ते प्राणानादत्ते ॥ ३५ ॥**

ज्वर की महत्ता — ज्वर तो निश्चित रूप से शंकर जी के कोप से ही उत्पन्न हुआ है। सभी जीवधारियों के प्राण का नाश करने वाला है। शरीर, इन्द्रिय और मन में ताप उत्पन्न करने वाला है। बुद्धि, बल, वर्ण, हर्ष और उत्साह को कम करनेवाला है. श्रम, क्लम (विना परिश्रम के थकावट) और मोह (बेहोशी) को उत्पन्न करने वाला और भोजन में अरुचि करने वाला है एवं शरीर में ताप उत्पन्न करने वाला है, अतः ज्वर कहते हैं। दूसरे रोग ऐसे कठिन नहीं होते हैं जैसा ज्वर है। यह बहुत उपद्रव वाला और चिकित्सा करने में कठिन है। ज्वर रोगों का राजा है, अनेक प्रकार के तिर्यक् योनियों ( पशु, पक्षी, वृक्ष, पहाड़ भूमि आदि ) में भी होता है और भिन्न नाम से कहा जाता है। सभी प्राणि ज्वर के साथ ही उत्पन्न होते हैं और ज्वर के साथ ही मृत्यु प्राप्त

---

१. 'उष्णाम्ललवणकटुकप्रियता' ग. २. 'हर्षोत्साहसादनः' इति पा.।

करते हैं। वह ज्वर महामोह स्वरूप वाला है। इसी महामोह से युक्त होने के कारण प्राणिमात्र अपने पूर्व जन्म के किए हुए कार्यों को कुछ भी स्मरण नहीं करते हैं। सभी स्थावर एवं जङ्गम जीवधारियों का प्राण मृत्यु के समय में ज्वर के होने पर ही जाता है ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—ज्वर सभी रोगों में कठिन है। क्योंकि जब शरीर में किसी प्रकार का दुःख होता है तो संताप अवश्य होता हैं चाहे वह शारीरिक हो या मानसिक, और शरीर एवं मन में ताप होने को ही ज्वर कहा जाता है जैसे—'देहेन्द्रियमनस्तापी सर्वरोगाग्रजो वली।' (च.चि. अ. ३)। मानसिक ताप का भी लक्षण चरक में ही बताया है यथा—'वैचित्यमरतिर्ग्लानिर्मनःसन्तापलक्षणम्।' ( चि. अ. ३)-चित्त का न लगना, बेचैनी, ग्लानि का अनुभव होना यह लक्षण मन में संताप होने पर होता है। यही कारण है कि जन्म के प्रारम्भ और मृत्यु के समय ज्वर का होना बताया है। जब गर्भाशय से अपत्यपथ के द्वारा गर्भ को निकलना पड़ता है तो मार्ग संकुचित होने पर उसे कष्ट होता है और उसके मन में ताप हो जाता है। इसी प्रकार मृत्यु के समय जब यह शरीर छूटने लगता है तो जीव को माया से आवृत रहने से मोह एवं मानसिक ताप हो जाता है। शरीर की गर्मी बढ़ जाती है, यहाँ ताप का अर्थ यह नहीं है, यद्यपि ताप का बढ़ना भी मृत्युसूचक है पर देखा जाता है कि शीत लगने से, बर्फ से आक्रान्त होने पर मृत्यु सहसा होती है पर गर्मी की वृद्धि बिलकुल नहीं होती है। नाड़ी से मृत्यु की परीक्षा करने का उपदेश में—'अतिक्षीणा च शीता च जीवितं हन्त्यशेषतः।' से शीत होने पर मृत्यु, तथा—'कामं प्राणहरा रोगा बहवो न तु ते तथा। यथा हिक्का च श्वासश्च हरतः प्राणमाशु वै ॥' ( च. चि. अ. १७ ) से हिचकी एवं श्वास से मृत्यु बतायी गयी है इस में ताप होना ही नहीं, अतः यहां मानसिक ताप ( ज्वर ) ही समझना चाहिए। ज्वर मोहमय होता है और वह पूर्वकालिक क्रिया का अवरोधक होता हैं अतः जन्म के बाद पूर्व जन्म तथा गर्भकालिक स्थिति का स्मरण नहीं करता है और मानसिक ताप होने पर भी कर्त्तव्याकर्त्तव्य का ज्ञान नष्ट हो जाता है।

भिन्न-भिन्न जीवधारी एवं अजीवधारी को भी ज्वर होता है यह बात पालकाप्य-संहिता में बताई गई है, यथा—'पाकलः स तु नागानामभितापस्तु वाजिनाम्। गवामीश्वरसंज्ञश्च मानवानां ज्वरो मतः ॥ अजावीनां प्रलापाख्यं करभे चालसो भवेत्। हारिद्रो महिषाणां तु मृगरोगो मृगेषु च। पक्षिणामभिघातस्तु मत्स्येष्विन्द्रमदो मतः। पक्षपातः पतङ्गानां व्यालेष्वक्षिकसंज्ञकः ॥' तथा 'जलस्य नीलिका भूमेरूषरो वृक्षस्य कोटरः।' अर्थात् हाथियों में पाकल, घोड़ों में अभिताप, गौओं में ईश्वर, मनुष्यों में ज्वर, भेड़-बकरियों में प्रलाप, ऊँटों में अलस, भैंसों में हारिद्र, मृगों में मृगरोग, पक्षियों में अभिघात, मछलियों में इन्द्रमद, कीट-पतङ्गों में पक्षपात, सर्पों में अक्षिक, जल में नीलिका ( जल का नील हो जाना ), भूमि में ऊपर और वृक्षों में कोटर आदि को ज्वर कहा जाता है, इस प्रकार सभी स्थावर एवं जङ्गमों में यह पाया जाता है। यदि ज्वर का आक्रमण देवता एवं मनुष्यों में होता है तो चिकित्सा करने पर लाभ भी हो जाता है पर अन्यों में ज्वर का आक्रमण हो तो उसका नाश ही हो जाता है, जैसे—'ऋते देवमनुष्येभ्यो नान्यो विषहते तु तम्।' ( सु. उ. अ. ३९, )।

**ॐ तत्र पूर्वरूपदर्शने ज्वरादौ वा हितं लघ्वशनमपतर्पणं वा, ज्वरस्यामाशयसमुत्थत्वात्; ततः कषायपानाभ्यङ्गस्नेहस्वेदप्रदेहपरिषेकानुलेपनवमनविरेचनास्थापनानुवासनोपशमननस्तःकर्मधूपधूमपानाञ्जनक्षीरभोजनविधानं च यथास्वं युक्त्या प्रयोज्यम् ॥ ३६ ॥**

चिकित्सा-सूत्र — ज्वर के पूर्वरूप में हल्का भोजन और उपवास करना चाहिए। क्योंकि ज्वर आमाशय से ही उत्पन्न होता है। इसके बाद दोषों के अनुसार कषायपान, अभ्यङ्ग स्नेह, स्वेद, प्रदेह, परिषेक, अनुलेप, वमन, विरेचन, स्थापनवस्ति, अनुवासन वस्ति, शमन औषध, नस्य, धूप, धूम्रपान, अञ्जन, दुग्ध और भोजन की व्यवस्था युक्तिपूर्वक करनी चाहिए ॥ ३६ ॥

**ॐ जीर्णज्वरेषु तु सर्वेष्वेव सर्पिषः पानं प्रशस्यते यथास्वौषधसिद्धस्य; सर्पिर्हि स्नेहाद्वातं शमयति, संस्कारात् कफं, शैत्यात् पित्तमूष्माणं च; तस्माज्जीर्णज्वरेषु सर्वेष्वेव सर्पिर्हित-मुदकमिवाग्निप्लुष्टेषु द्रव्येष्विति ॥ ३७ ॥**

जीर्ण ज्वर में घृत का महत्त्व — दोषों के अनुसार औषध से पकाये घृत का प्रयोग सभी जीर्ण ज्वर में करना चाहिए, क्योंकि घृत स्नेह होने के कारण वातदोष को, संस्कार से कफ को, शीत होने के कारण पित्त एवं ऊष्मा को शान्त करता है। इसलिए जैसे अग्नि से जले हुए द्रव्यों को जल-सेचन से लाभ होता है वैसे सभी जीर्ण ज्वर में घृत से लाभ होता है ॥ ३७ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**यथा प्रज्वलितं वेश्म परिषिञ्चन्ति वारिणा। नराः शान्तिमभिप्रेत्य तथा जीर्णज्वरे घृतम् ॥**

और भी — जिस प्रकार मनुष्य शान्त करने के लिए जलते हुए घर का जल से सेचन करते हैं वैसे ही जीर्ण ज्वर की शान्ति के लिए घृत का प्रयोग करते हैं ॥ ३८ ॥

**ॐ स्नेहाद्वातं शमयति, शैत्यात् पित्तं नियच्छति। घृतं तुल्यगुणं दोषं संस्कारात्तु जयेत् कफम् ॥**
**नान्यः स्नेहस्तथा कश्चित् संस्कारमनुवर्तते। यथा सर्पिरतः सर्पिः सर्वस्नेहोत्तमं मतम् ॥**

घृत, स्नेह होने के कारण वात को शान्त करता है, शीत वीर्य होने से पित्त को नष्ट करता है, अपने तुल्य गुण वाले कफदोष को संस्कार के द्वारा नष्ट करता है। जैसा घृत संस्कार का अनुवर्तन करता है वैसा कोई भी स्नेह संस्कार का अनुवर्तन नहीं करता है। अतः सभी स्नेहों में घृत को उत्तम माना गया है ॥ ३९-४० ॥

**ॐ गद्योक्तो यः पुनः श्लोकैरर्थः समनुगीयते। तद्व्यक्तिव्यवसायार्थं द्विरुक्तं तन्न गर्ह्यते ॥४१॥**

गद्य में बताए हुए विषय को फिर से श्लोकों द्वारा जो कहा जाता है वह स्पष्ट करने के लिए है। इसलिए दो बार कहना निन्दनीय नहीं है ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—गद्य में जो विषय एक बार आ गया है उसे ही पद्यों में दुबारा कहना पुनरुक्ति दोष-युक्त वाक्य कहा जाता है। ऐसा वाक्य दोषयुक्त होने से प्रामाणिक नहीं माना जाता है, और यहाँ घृत का गुण गद्य में बताकर पुनः पद्यों में कहते हैं, उपर्युक्त श्लोक से अतः इस दोष का निराकरण स्वयं किया है।

**तत्र श्लोकाः—**

**त्रिविधा नामपर्यायैर्हेतुं पञ्चविधं गदम्। गदलक्षणपर्यायान् व्याधेः पञ्चविधं ग्रहम् ॥४२॥**
**ज्वरमष्टविधं तस्य प्रकृष्टासन्नकारणम्। पूर्वरूपं च रूपं च भेषजं संग्रहेण च ॥ ४३ ॥**
**व्याजहार ज्वरस्याग्रे निदाने विगतज्वरः। भगवानग्निवेशाय प्रणताय पुनर्वसुः ॥ ४४ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने ज्वरनिदानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

अध्याय-उपसंहार — नाम के पर्यायों के साथ तीन प्रकार के रोग, पाँच प्रकार के रोग, रोगों के लक्षण, रोग के पर्याय, रोग जानने के लिए पाँच उपायों का वर्णन, आठ प्रकार के ज्वरों का वर्णन, ज्वर का सन्निकृष्ट और विप्रकृष्ट कारण, ज्वर का पूर्वरूप, लक्षण और औषध, संक्षेप रूप में विगतज्वर ( सभी आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक ताप से रहित ) भगवान् पुनर्वसु ने अतिनम्र अग्निवेश नामक शिष्य से ज्वर के प्रथम निदान स्थान में बताया है ॥४२-४४॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के निदानस्थान में ज्वरनिदान नामक पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

**अथातो रक्तपित्तनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद रक्तपित्त निदान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—प्रथम अध्याय में रोगों में प्रधान होने के कारण ज्वर का वर्णन किया गया है उसके बाद रक्तपित्त का ही वर्णन क्यों किया गया इसका उत्तर यही है कि ज्वर के बाद रक्तपित्त होता है यथा—'ज्वरसन्तापाद् रक्तपित्तमुदीर्यते।' अतः ज्वर के बाद ही इसका वर्णन अभीष्ट हुआ। और दूसरी बात यह है कि ज्वर की तब तक उत्पत्ति नहीं होती जब तक पित्त का प्रकोप नहीं होता है, और बढ़ा हुआ पित्त ही शरीर में ऊष्मा लाता है। वैसे ही जब बढ़ा हुआ पित्त रक्त को दूषित करता है तब रक्तपित्त नामक रोग होता है। अर्थात् पित्त कोप से ज्वर और रक्तपित्त दोनों रोग होते हैं अतः ज्वर के बाद रक्तपित्त का वर्णन किया गया है।

**पित्तं यथाभूतं लोहितपित्तमिति संज्ञां लभते, तद् व्याख्यास्यामः ॥ ३ ॥**

जिस प्रकार दूषित पित्त को रक्तपित्त इस नाम से कहा जाता है उसकी व्याख्या की जाती है॥

**यदा जन्तुर्यवकोद्दालककोरदूषप्रायाण्यन्नानि भुङ्क्ते, भृशोष्णतीक्ष्णमपि चान्यदन्नजातं निष्पावमाषकुलत्थसूपक्षारोपसंहितं, दधिदधिमण्डोदश्वित्कटुदराम्लकाञ्जिकोपसेकं वा, वाराहमाहिषाविकमात्स्यगव्यपिशितं, पिण्याकपिण्डालुशुष्कशाकोपहितं, मूलकसर्षपलशुनकरञ्जशिग्रुमधुशिग्रु(खडयूष)भूस्तृणसुमुखसुरसकुठेरकगण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्झकोपदंशं, सुरासौवीरतुषोदकमैरेयमेदकमधूलकशुक्तकुवलबदराम्लप्रायानुपानं वा, पिष्टान्नोत्तरभूयिष्ठम्; उष्णाभितप्तो वाऽतिमात्रमतिवेलं वाऽऽमं पयः पिबति, पयसा समश्नाति रौहिणीकं, काणकपोतं वा सर्षपतैलक्षारसिद्धं, कुलत्थपिण्याकजाम्बवलकुचपक्वैः शौक्तिकैर्वा सहक्षीरं[२] पिबत्युष्णाभितप्तः; तस्यैवमाचरतः पित्तं प्रकोपमापद्यते, लोहितं च[३] स्वप्रमाणमतिवर्तते। तस्मिन् प्रमाणातिवृत्ते पित्तं प्रकुपितं शरीरमनुसर्पद्येव यकृत्प्लीहप्रभवाणां लोहितवहानां च स्रोतसां लोहिताभिष्यन्दगुरूणि मुखान्यासाद्य प्रतिरुध्यात् तदेव लोहितं दूषयति ॥ ४ ॥**

---

१. 'वा पयसा समश्नाति' इति पा. । २. 'क्षीरमाननतिमात्रमथवा' इति पा. ।
३. 'चाशु प्रमाणमतिवर्तते' ग. । ४. 'प्रतिपद्यते' इति पा. ।

रक्तपित्त रोग के कारण — जब मनुष्य यवक ( जई ), उद्दालक (वन कोदो) और कोदो प्रधान अन्न को और अधिक गर्म एवं तीक्ष्ण दूसरे अन्न-समूह का एवं सेम, उर्द, कुल्थी की दाल और क्षार एक में मिला कर खाता है। दही, दही का पानी, मट्ठा, कट्वर ( खट्टी दही ) और खट्टी काञ्जी के साथ भोजन करता है। सूकर, भैंस, भेड़, मछली और गौ का मांस, खली, आलू और रूखा शाक के साथ, मूली, सरिसों, लहसुन, करञ्ज, सहिजन, मीठा सहिजन, कढ़ी, यूष, गन्धतृण, काली तुलसी, तुलसी, वनतुलसी, गण्डीर, कालमालक ( मारिष का शाक ), पर्णाश ( पुदीना ), क्षवक और फणिज्झक ( मरुवा ) की चटनी या कढ़ी या शाक बना कर अधिक खाता है। सुरा ( मदिरा ), सौवीर, तुषोदक, मैरेय, मेदक, मधूलक, शुक्त ( सिरका ), बड़ी बेर, खट्टी बेर, आदि को भोजन के बाद अनुपान के रूप में खाता है। विशेषकर चावल के आटे से बनी हुई वस्तु को खाकर ऊपर से सुरा आदि का अनुपान करता है। या गर्मी से पीड़ित होकर सहसा बार बार अधिक मात्रा में दूध पीता है। या रोहिणी का शाक दूध के साथ खाता है, या सरिसों के तेल और क्षार के साथ बनाया हुआ जंगली कपोत का मांस खाता है। कुल्थी, खली, जामुन, और बड़हर से पकाया हुआ बेर के साथ गर्मी से पीड़ित व्यक्ति दूध अधिक पीता है तो उस व्यक्ति के इस प्रकार आचरण करने पर पित्त कुपित हो जाता है, साथ ही रक्त भी अपनी उचित मात्रा से अधिक हो जाता है। शरीर में रक्त अधिक मात्रा में हो जाने पर कुपित हुआ पित्त सारे शरीर में फैल कर यकृत एवं प्लीहा से उत्पन्न होने वाले रक्त को बहाने वाले स्रोतों, जो रक्त के प्रवाह करने से भारी हो गये हैं जिनके उनके मुख को प्राप्त कर रोक देता है, तब वहाँ पित्त रक्त को दूषित कर देता है ॥ ४ ॥

**संसर्गाल्लोहितप्रदूषणाल्लोहितगन्धवर्णानुविधानाच्च पित्तं लोहितपित्तमित्याचक्षते ॥ ५ ॥**

रक्तपित्त की निरुक्ति — उस पित्त को संसर्ग के कारण, रक्त को दूषित करने के कारण, रक्त के साथ गन्ध और वर्ण को धारण करने के कारण रक्तपित्त कहा जाता है ॥ ५ ॥

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—अनन्नाभिलाषः, भुक्तस्य विदाहः, शुक्ताम्लगन्धरसउद्गारः छर्देरभीक्ष्णमागमनं, छर्दितस्य बीभत्सता, स्वरभेदो, गात्राणां सदनं, परिदाहः, मुखाद्धूमागम इव, लोहलोहितमत्स्यामगन्धित्वमिव चास्यस्य, रक्तहरितहारिद्रत्वमङ्गावयवशकृन्मूत्रस्वेदलालासिङ्घाणकास्यकर्णमलपिडकोलिकापिडकानाम्, अङ्गवेदना, लोहितनीलपीतश्यावानामर्चिष्मतां च रूपाणां स्वप्ने दर्शनमभीक्ष्णमिति ( लोहितपित्तपूर्वरूपाणि भवन्ति ) ॥ ६ ॥**

रक्तपित्त के पूर्वरूप — ये रक्तपित्त के पूर्वरूप होते हैं, जैसे-भोजन की इच्छा न होना, भोजन के बाद गले में दाह पड़ना, भोजन के बाद पाकावस्था में खट्टी शुक्त की तरह गन्ध एवं रस वाला डकार, वमन का वेग बार बार आना, वमन का घृणित होना, स्वरभेद, अङ्गों में शिथिलता, दाह, मुख से धूम की तरह वाष्प निकलना और मुख से लोह, रक्त, मछली और आम की गन्ध की तरह गन्ध निकलना, शरीर के विभिन्न अङ्ग, मल, मूत्र, स्वेद, लार, शिङ्घाणक ( नाक का मल ), मुख एवं कान का मल, नेत्र मल और पिडकायों का रक्त, हरा और पीला हो जाना, अङ्गों में वेदना, बार बार स्वप्न में लाल, नीला, पीला, श्यामवर्ण के तेजस्वी प्रकाश वाले वस्तु को देखना ये सब रक्तपित रोग के पूर्वरूप हैं ॥ ६ ॥

**उपद्रवास्तु खलु दौर्बल्यारोचकाविपाकश्वासकासज्वरातीसारशोफशोषपाण्डुरोगाः स्वरभेदश्च ॥ ७ ॥**

---

१. 'मपि' इति पा. । २. 'पिडकोलिका नेत्रमलः' चक्रः । 'पिच्चडिका' ग. ।

रक्तपित्त के उपद्रव — बल की कमी, भोजन में अरुचि, खाये हुए अन्न का ठीक न पचना, श्वास, कास, ज्वर अतिसार, शोथ, शोष, पाण्डुरोग एवं स्वरभेद हैं॥ ७॥

**विमर्श**—रोग को असाध्य सूचित करने के लिए उपद्रव का प्रसङ्ग यहाँ आया हुआ है। उपद्रव उसे कहते हैं जो एक व्याधि होने के बाद दूसरी व्याधि हो, पर वह दूसरी व्याधि प्रथम व्याधि की चिकित्सा करने में रुकावट न उत्पन्न करता हो यथा—'व्याधेरुपरि यो व्याधिर्भवत्युत्तरकालजः। उपक्रमाविरोधी च स उपद्रव उच्यते॥' चरक ने केवल उन्हीं उपद्रवों को अपने यहाँ लिखा जो रक्तपित्त होने पर अवश्य होते हैं। कुछ अधिक उपद्रव ऐसे भी हैं जो कभी किसी के शरीर में प्रकट होते हैं और कभी नहीं भी प्रगट होते हैं यथा—'दौर्बल्यश्वासकासज्वरवमनमदास्तन्द्रिता दाहमूर्च्छा, भुक्ते चान्ने विदाहस्त्वधृतिरपि सदा हृद्यतुल्या च पीडा। तृष्णा कोष्ठस्य (कण्ठस्य) भेदः शिरसि च दवनं पूतिनिष्ठीवनञ्च, द्वेषो भक्तेऽविपाको विरतिरपि रते रक्तपित्तोपसर्गाः॥' (सु. उ. अ. ४५) अर्थात् दुर्बलता, श्वास, कास, ज्वर, वमन, नशा की तरह मालूम पड़ना, तन्द्रा, दाह मूर्च्छा, भोजन के बाद अन्न ठीक न पचना, अधीरता, हृदय में घट बढ कर बार-बार पीड़ा, प्यास, पतले मल का निकलना, शिर में सन्ताप, थूक में दुर्गन्ध का होना, भोजन में द्वेष रहना, अपचन बना रहना, रति (मैथुन) से विरत रहना (उत्साह का न होना) ये सब रक्तपित्त के उपद्रव हैं। उपद्रवों का भी ज्ञान आवश्यक होता है। रोगों में दोषों के प्रबल होने पर ही उपद्रव होते हैं यदि इन सभी लक्षणों को समझने वाला वैद्य है तो वह उपद्रवों को जानकर चिकित्सा करते समय या निदान करते समय मोह को प्राप्त न होगा। ऊपर गद्य में पाण्डुरोग के बाद 'स्वरभेदश्च' ऐसा पाठ कर स्वरभेद को अलग कर आचार्य ने स्पष्ट सूचित किया है कि स्वरभेद सभी रक्तपित्त रोग में अवश्य ही रहता है।

**❀ मार्गौ पुनरस्य द्वौ—ऊर्ध्वं चाधश्च। तद्बहुश्लेष्मणि शरीरे श्लेष्मसंसर्गादूर्ध्वं प्रतिपद्यमानं कर्णनासिकानेत्रास्येभ्यः प्रच्यवते, बहुवाते तु शरीरे वातसंसर्गादधः प्रतिपद्यमानं मूत्रपुरीषमार्गाभ्यां प्रच्यवते, बहुश्लेष्मवाते तु शरीरे श्लेष्मवातसंसर्गाद्द्वावपि मार्गौ प्रतिपद्यते, तौ मार्गौ प्रतिपद्यमानं सर्वेभ्य एव यथोक्तेभ्यः खेभ्यः प्रच्यवते शरीरस्य॥ ८॥**

रक्तपित्त के दो मार्ग — रक्तपित्त रोग के दो मार्ग हैं। एक ऊपर से दूसरा नीचे से। वह रक्तपित्त, अधिक कफ वाले शरीर में कफ के संसर्ग से ऊपर जाता हुआ कान, नाक, नेत्र और मुख से निकलता है॥ अधिक वायु वाले शरीर में वात के संसर्ग से नीचे आकर मूत्र और गुदा मार्ग से निकलता है। अधिक कफ और वात प्रधान शरीर में कफ-वात के संसर्ग से ऊपर एवं नीचे दोनों मार्ग में वह पहुँचता है। और दोनों मार्गों में पहुँच कर वह शरीर के कहे हुए सभी छिद्रों से निकलता है॥ ८॥

**विमर्श**—यहाँ रक्तपित्त रोग का दो ही मार्ग बताया है पर तीसरा मार्ग सम्पूर्ण रोमकूप भी होता है, यथा—'ऊर्ध्वं नासाक्षिकर्णास्यमेढ्रयोनिगुदैरधः। कुपितं रोमकूपैश्च समस्तैस्तत्प्रवर्तते॥' (अ. हृ. नि. अ. ३)। 'आमाशयाद् व्रजेदूर्ध्वमधः पक्वाशयाद् व्रजेत्।' (सु. उ. अ. ४५) से ऊर्ध्वग रक्तपित्त, कफ स्थान आमाशय के ऊर्ध्व प्रदेश (मुख) से निकलता है वायु का मुख्य स्थान पक्वाशय, कटि और वस्ति है जब इन स्थानों में रक्तस्राव होने लगता है तो रक्त मूत्र, योनि, मल मार्ग से बाहर आता है। जब वात-कफ दोनों ही प्रधान होते हैं तो उभय स्थानों में रक्तस्राव होकर उभय मार्ग से रक्त बाहर आता है।

**तत्र यदूर्ध्वभागं तत् साध्यं, विरेचनोपक्रमणीयत्वाद्बह्वौषधत्वाच्च; यदधोभागं[1] तद्याप्यं, वमनोपक्रमणीयत्वादल्पौषधत्वाच्च; यदुभयभागं[2] तदसाध्यं, वमनविरेचनायोगित्वादनौषधत्वाच्चेति ॥ ९ ॥**

साध्यासाध्यता — इन मार्गों में जो रक्तपित्त ऊपर के मार्गों से निकलता है वह साध्य है। क्योंकि बढ़े हुए पित्त को निकालने के लिये विरेचन अच्छी औषधि है और ऊर्ध्वग रक्तपित्त की बहुत सी औषधियाँ हैं। जो अधोभाग से निकलता है वह रक्तपित्त याप्य है। क्योंकि वह वमन साध्य है और इसकी औषधियाँ बहुत ही कम हैं। जो उभय भाग से रक्त जाता है वह रक्तपित्त असाध्य है। क्योंकि दोनों मार्ग से रक्तपित्त जाने पर वमन और विरेचन दिया नहीं जा सकता और ऐसा कोई औषध नहीं है जो दोनों मार्गों को ठीक कर सके ॥ ९ ॥

**विमर्श**—ऊपर से आने वाले रक्तपित्त को साध्य माना है क्योंकि उसमें कफ प्रधान होता है, 'प्रतिमार्गं च हरणं रक्तपित्ते विधीयते।' के अनुसार ऊर्ध्वग में विरेचन, अधोग में वमन देना उचित है। विरेचन साध्य होने से ही ऊर्ध्वग साध्य है क्योंकि विरेचन, पित्तनाशक और ऊर्ध्वग में जो कफ साथ में होता है उसे भी नाश करने में सहायक होता है, विरेचनकारक औषधियाँ भी अधिक मिलती हैं और कफ के शुद्ध हो जाने पर कषाय, स्वादु तिक्त रस का प्रयोग भी पित्त एवं कफ दोनों को नष्ट करते हैं। अधोग याप्य होता है क्योंकि वह वमन साध्य है, वमन पित्त-ह्रास के लिए उत्तम चिकित्सा नहीं है, कषाय, तिक्त। रस जो पित्त नाशक हैं वह वात को बढ़ाने वाले हैं अतः याप्य है। उभयमार्गगत रक्तपित्त असाध्य होता है क्योंकि इसमें किसी एक वमन या विरेचन का प्रयोग सम्भव नहीं है। और तीनों दोषों को हरने वाली औषधियाँ भी नहीं के बराबर है। अतएव उभयमार्गज रक्तपित्त असाध्य होता है।

**रक्तपित्तप्रकोपस्तु खलु पुरा दक्षयज्ञोध्वंसे रुद्रकोपामर्षाग्निना[3] प्राणिनां परिगतशरीरप्राणानामभवज्ज्वरमनु ॥ १० ॥**

रक्तपित्त का विप्रकृष्ट कारण — रक्तपित्त का प्रकोप तो प्राचीन काल में दक्षप्रजापति के यज्ञ के नष्ट होने पर रुद्र के कोप और अमर्षरूपी अग्नि से संतप्त शरीर और प्राण वाले प्राणियों में ज्वर के बाद हुआ ॥ १० ॥

**तस्याशुकारिणो दावाग्नेरिवापतितस्यात्ययिकस्याशु प्रशान्त्यै प्रयतितव्यं मात्रां देशं कालं चाभिसमीक्ष्य संतर्पणेनापतर्पणेन वा मृदुमधुरशिशिरतिक्तकषायैरभ्यवहार्यैः प्रदेहपरिषेकावगाहसंस्पर्शनैर्वमनाद्यैर्वा तत्रावहितेनेति ॥ ११ ॥**

चिकित्सा सूत्र — सावधानीपूर्वक वैद्य को उचित है कि शीघ्र ही नाशक दावाग्नि की तरह यदि रक्तपित्त रोग आपतित हो जाय तो आत्ययिक इस रोग की शान्ति का प्रयत्न मात्रा, देश, काल का विचार कर संतर्पण के द्वारा या अपतर्पण के द्वारा तथा मृदु, मधुर, शीत, तिक्त और कषाय प्रधान भोजन के द्वारा और बाहरी शरीर पर लेप, परिषेक (स्नान ऊपर से जल गिरा कर), अवगाह ( टब मे बैठना ), स्पर्श और वमन द्वारा शीघ्र ही कराना चाहिए ॥ ११ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**साध्यं लोहितपित्तं तद्यदूर्ध्वं प्रतिपद्यते। विरेचनस्य योगित्वाद्बहुत्वाद्भेषजस्य च ॥ १२ ॥**
**विरेचनं तु पित्तस्य जयार्थे परमौषधम्। यश्च तत्रान्वयः[4] श्लेष्मा तस्य चानधमं स्मृतम् ॥**

---

१. 'यदधोमार्गम्' ग.। २. 'यदुभयमार्गम्' ग.।
३. 'रुद्रकोपाग्निना' यो.। ४. 'तत्रानुग' इति पा.।

**भवेद्योगावहं तत्र मधुरं[1] चैव भेषजम् । तस्मात् साध्यं मतं[2] रक्तं यदूर्ध्वं प्रतिपद्यते ॥ १४ ॥**

साध्यासाध्यता में कारण — जो उर्ध्वभाग से निकलता है वह रक्तपित्त साध्य होता है। क्योंकि उसमें विरेचन किया जाता है और उसकी औषध बहुत सी हैं। विरेचन पित्त को विजय करने के लिए उत्तम औषध है और उसमें जो कफ का सम्बन्ध होता है उसके लिए भी विरेचन मध्यम है ऊर्ध्वग रक्तपित्त में मधुर औषधि उपयोगी होती है इसलिए ऊर्ध्वगरक्तपित्त साध्य होता है।

*** रक्तं तु यदधोभागं तद्याप्यमिति निश्चितम् । वमनस्याल्पयोगित्वादल्पत्वाद्भेषजस्य च ॥ वमनं हि न पित्तस्य हरणे श्रेष्ठमुच्यते[3] । यश्च तत्रान्वयो[4] वायुस्तच्छान्तौ चावरं स्मृतम् ॥ तच्चायोगावहं तत्र कषायं तिक्तकानि च । तस्माद्याप्यं समाख्यातं यदुक्तमनुलोमगम् ॥**

अधोग रक्तपित्त की याप्यता — जो रक्त पित्त अधो भाग से निकलता है, वह वमन के अल्प लाभ करने से तथा औषधियों के अल्प होने से याप्य होता है, यह निश्चित है। वमन पित्त को निकालने में उत्तम नहीं होता और अधोग में जो वात का सम्बन्ध रहता है उसे दूर करने में वमन हीन होता है। इसलिए कषाय एवं तिक्त रस इसमें लाभदायी नहीं होते। इसलिए जो रक्तपित्त अनुलोमग ( अधोभाग से जाता है ) है वह याप्य कहा गया है ॥ १५-१७ ॥

*** रक्तपित्तं तु यन्मार्गौ द्वावपि प्रतिपद्यते । असाध्यमिति तज्ज्ञेयं पूर्वोक्तादेव[6] कारणात् ॥१८॥ नहि संशोधनं किंचिदस्त्यस्य प्रतिमार्गगम् । प्रतिमार्गं च हरणं रक्तपित्ते विधीयते ॥ १९ ॥ एवमेवोपशमनं सर्वशो नास्य विद्यते । संसृष्टेषु च दोषेषु सर्वजिच्छमनं मतम् ॥ २० ॥ इत्युक्तं त्रिविधोदर्कं[7] रक्तं मार्गविशेषतः ।**

रक्तपित्त की असाध्यता — जो रक्तपित्त दोनों मार्गों को प्राप्त करता है उसे ऊपर बताए हुए कारणों से ही असाध्य समझना चाहिए। रक्तपित्त में विरुद्ध मार्ग से दोषों के निकालने का विधान है। किन्तु उभय मार्ग रक्तपित्त के लिए विरुद्ध-मार्गगामी कोई औषध नहीं है। इसी प्रकार इसकी शान्ति भी किसी प्रकार नहीं होती है, क्योंकि संसृष्ट दोषों में सभी दोषों को जीतने वाला औषध देना ही उचित माना है। इस प्रकार मार्ग-भेद से तीन प्रकार के परिणाम वाला रक्तपित्त कहा गया है ॥ १८-२० ॥

*** एभ्यस्तु खलु हेतुभ्यः किंचित्साध्यं न सिध्यति ॥ २१ ॥ प्रेष्योपकरणाभावाद्दौरात्म्याद्वैद्यदोषतः । अकर्मतश्च साध्यत्वं कश्चिद्रोगोऽतिवर्तते ॥ २२ ॥**

असाध्यता का कारण — इन नीचे बताए हुए कारणों से कुछ साध्य रोग भी असाध्य हो जाते हैं। परिचारक और उपकरण के अभाव से, रोगी के अधीर होने से, वैद्य के दोष से और उचित चिकित्सा न करने से, कोई-कोई रोग साध्यता का अतिक्रमण कर जाता है ॥ २१-२२ ॥

*** तत्रासाध्यत्वमेकं स्यात् साध्ययाप्यपरिक्रमात् । रक्तपित्तस्य विज्ञानमिदं तस्योपदिश्यते॥**

असाध्य का लक्षण — यहाँ साध्य और याप्य रक्तपित्त रोग के क्रमशः याप्य और असाध्य हो जाने के कारण असाध्यता ही होती है। इस लिए रक्तपित्त का यह विज्ञान बताया जाता है॥

**विमर्श**—१. कभी ऊर्ध्वगामी रक्तपित्त, अधोगामी हो जाता है, २. कभी पहले अधोगामी होता है बाद में उर्ध्वगामी, ३. कभी मार्गान्तर होने पर एक उर्ध्व या अधः रक्त-मार्ग बन्द हो

---

१. 'कषायं तिक्तमेव च' ग. । 'मधुरं चैव भेषजमित्यत्र एवशब्दोऽप्यर्थः; तेन कषायतिक्ते तावद्भेषजे भवत एव, पित्तकफप्रत्यनीकत्वात्; मधुरमपि लङ्घनादिना कफे जिते भेषजं भवतीत्यर्थः' च. ।
२. 'साध्यतमं' ग. । ३. 'जयार्थे श्रेष्ठमुच्यते' यो. । ४. 'तत्रानुगः' ह. ।
५. 'स्याच्च योगावहं तत्र मधुरं चैव भेषजम्' ग. । ६. 'पूर्वोक्तादपि' इति पा. ।
७. 'त्रिविधोदर्कमिति त्रिविधजातीयफलम्' चक्रः ।

जाता है, ४. और कभी एकमार्गगामी होकर दूसरे मार्ग से भी रक्त का स्राव कराता है और अपना प्रधान मार्ग भी नहीं छोड़ता। इस उभयमार्गगामी रक्तपित्त के मार्ग के अनुसार ४ भेद होते हैं।

**यत् कृष्णमथवा नीलं यद्वा शक्रधनुष्प्रभम्। रक्तपित्तमसाध्यं तद्वाससो रञ्जनं[1] च यत् ॥२४॥**
**भृशं पूत्यतिमात्रं च सर्वोपद्रववच्च यत्। बलमांसक्षये यच्च तच्च रक्तमसिद्धिमत् ॥ २५ ॥**
**येन चोपहतो रक्तं रक्तपित्तेन मानवः। पश्येद्दृश्यं वियच्चापि तच्चासाध्यं न संशयः ॥ २६ ॥**
**तत्रासाध्यं परित्याज्यं, याप्यं यत्नेन यापयेत्। साध्यं चावहितः सिद्धैर्भेषजैः साधयेद्भिषक् ॥**

और भी — जब रक्तपित्त रोग में गिरने वाले रक्त का वर्ण काले या नीले या आकाश में दिखाई पड़ने वाले इन्द्रधनुष की तरह लाल, हरा, पीला हो और उस रक्त में सफेद कपड़ा रंग जाय अर्थात् उसका रंग धोने पर भी न छुटे तो रक्तपित्त रोग असाध्य होता है। गिरने वाले रक्त में दुर्गन्ध अधिक हो, रक्त मात्रा में अधिक गिरता हो, सभी उपद्रव एक साथ हों और बल एवं मांस के क्षय होने पर यदि यह रोग हो जाय तो असाध्य होता है। जिस रक्तपित्त रोग से पीड़ित मनुष्य सभी दिखाई देने वाली वस्तुओं को और आकाश को रक्तवर्ण का देखता है तो वह भी रक्तपित्त असाध्य होता है। ऐसे असाध्य रक्तपित्त के रोगी को त्याग देना चाहिए, याप्य रक्तपित्त के रोगी को पथ्य आहार-विहार की सुविधा प्रदान कर यत्न से रोग का यापन करना चाहिए और साध्य रक्तपित्त की चिकित्सा सावधान होकर सिद्ध, अनुभूत, औषधों से करनी चाहिए ॥ २४–२७ ॥

**तत्र श्लोकौ—**
**कारणं नामनिर्वृत्तिं पूर्वरूपाण्युपद्रवान्। मार्गौ दोषानुबन्धं च साध्यत्वं न च हेतुमत् ॥२८॥**
**निदाने रक्तपित्तस्य व्याजहार पुनर्वसुः। वीतमोहरजोदोषलोभमानमदस्पृहः ॥ २९ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने रक्तपित्तनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

अध्याय-उपसंहार — निदान स्थान के इस अध्याय में मोह, रजोगुण, रूप, दोष, लोभ, मान, मद, स्पृहा से रहित पुनर्वसु ने रक्तपित्त रोग के कारण, नामकरण के कारण, हेतुओं के साथ पूर्वरूप, उपद्रव, मार्ग ( ऊर्ध्वमार्ग, अधःमार्ग ) दोषों का सम्बन्ध और इसकी साध्यता, असाध्यता बतायी है ॥ २८–२९ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के निदान-स्थान में रक्तपित्त निदान नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ २ ॥

१. 'वाससोऽरञ्जनम्' इति प.।

# अथ तृतीयोऽध्यायः

**अथातो गुल्मनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब गुल्म निदान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—दक्षप्रजापति के यज्ञविध्वंस होने के समय ज्वर के बाद में रक्तपित्त और उसके बाद गुल्म रोग की उत्पत्ति हुई थी। अतः ज्वर और रक्तपित्त के बाद गुल्म रोग का विवरण बताना अभीष्ट है। 'गुड् वेष्टने' धातु से मक् प्रत्यय कर 'डलयोरैक्यम्' से गुल्म शब्द बनता है, जिसका शाब्दिक अर्थ बाँधना होता है। अर्थात् उदर प्रदेश में एक ग्रन्थि रूप का हो जाना, यथा—'हृन्नाभ्योरन्तरे ग्रन्थिः संचारी यदि वा चलः। वृत्तश्चयापचयवान् स गुल्म इति कीर्तितः॥' ( सु.उ.अ. ४५ )

**ॐ इह खलु पञ्च गुल्मा भवन्ति, तद्यथा—वातगुल्मः, पित्तगुल्मः, श्लेष्मगुल्मो, निचयगुल्मः, शोणितगुल्म इति ॥ ३ ॥**

गुल्म की संख्या सम्प्राप्ति — यहाँ गुल्म पाँच प्रकार के होते हैं। वह जैसे—१. वातगुल्म, २. पित्तगुल्म, ३. कफगुल्म, ४. सन्निपातगुल्म और ५. रक्तगुल्म ॥ ३ ॥

**विमर्श**—यहाँ पाँच प्रकार के ही गुल्म का वर्णन किया गया है। यद्यपि चिकित्सा में द्वन्द्वज गुल्मों का भी वर्णन आता है, जैसे—'त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम्।' पर आचार्यों की यह परम्परा है कि द्वन्द्वज या सन्निपातज रोग जहाँ पर दोष प्रकृतिसमसमवेत होकर रोग उत्पन्न करते हैं, वहाँ पर अलग-अलग, द्वन्द्वज एवं सन्निपातज का वर्णन नहीं करते हैं। क्योंकि इस प्रकार के संयोग में कुछ विशेषता नहीं होती है। अतः पृथक् रूप में बताए हुए दोषज रोगों की चिकित्सा को ही संयुक्त कर द्वन्द्वज में या सन्निपातज में प्रयोग किया जाता है। और जहाँ दोष विकृति विषमसमवेत होकर रोग उत्पन्न करते हैं, वहाँ दोष के कार्यों में विशेषता एवं भिन्नता आ जाती है। अतः अलग-अलग द्वन्द्वज एवं सन्निपातज रोग बताये जाते हैं। यह गुल्म रोग दोषों के प्रकृतिसमसमवेत होने से होता है सन्निपातज गुल्म, विकृतिविषमसमवेत से होता है अतः इसके द्वन्द्वज भेद का वर्णन नहीं किया है। अतएव अलग पढ़ा गया है।

**ॐ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—कथमिह भगवन् पञ्चानां गुल्मानां विशेषमभिजानीमहे; नह्यविशेषविद्रोगाणामौषधविदपि भिषक् प्रशमनसमर्थो भवतीति ॥ ४ ॥**

गुल्मों की विशेषता समझने के लिए अग्निवेश का प्रश्न — इस प्रकार कहते हुए भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने पूछा—कि हे भगवन्! पाँचों गुल्मों की विशेषता को हम कैसे जानें। क्योंकि औषध को जानने पर भी जो वैद्य रोगों की विशेषता को न जाने तो वह चिकित्सा करने में समर्थ नहीं होता है ॥ ४ ॥

**ॐ तमुवाच भगवानात्रेयः—समुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेदनोपशयविशेषेभ्यो विशेषविज्ञानं गुल्मानां भवत्यन्येषां च रोगाणामग्निवेश! तत्तु खलु गुल्मेषूच्यमानं निबोध ॥ ५ ॥**

निदान पञ्चक से गुल्म के भेद — भगवान् आत्रेय ने अग्निवेश से कहा कि हे अग्निवेश! समुत्थान ( कारण ), पूर्वरूप, लिङ्ग ( लक्षण ) वेदना, उपशय आदि की विशेषता से गुल्मों और अन्य रोगों का ज्ञान हो जाता है। गुल्म में कहे गये इस ज्ञान को सुनो ॥ ५ ॥

---

१. 'तत्र तावत्' ग.।

**यदा पुरुषो वातलो विशेषेण ज्वरवमनविरेचनातीसाराणामन्यतमेन कर्शनेन कर्शितो वातलमाहारमाहरति, शीतं वा विशेषेणातिमात्रम्, अस्नेहपूर्वे वा वमनविरेचने पिबति, अनुदीर्णां वा छर्दिमुदीरयति, उदीर्णान् वातमूत्रपुरीषवेगान्निरुणद्धि, अत्यशितो वा पिबति नवोदकमतिमात्रम्, अतिसंक्षोभिणा वा यानेन याति, अतिव्यवायव्यायाममद्यशोकरुचिर्वा, अभिघातमृच्छति वा विषमासनशयनस्थानचङ्क्रमणसेवी वा भवति, अन्यद्वा किंचिदेवंविधं विषममतिमात्रं व्यायामजातमारभते, तस्यापचाराद्वातः प्रकोपमापद्यते ॥ ६ ॥**

वात गुल्म का निदान — जब वातप्रधान पुरुष विशेषकर ज्वर, वमन, विरेचन और अतिसार इन किसी भी एक रोग से पीड़ित होकर क्षीण हो जाता है और वातकारक आहार द्रव्यों का अधिक सेवन करता है या अतिशीत आहार एवं विहार का सेवन करता है या स्नेहन और स्वेदन क्रिया के बिनाही विरेचन द्रव्यों का सेवन करता है। या वमन का वेग आ नहीं रहा हो पर बलात् वमन करने के लिए प्रयास करता है, या अपान वायु के वेग, मूत्र के वेग और मल के आए हुए वेगों को रोकता है, या अत्यन्त भोजन करने के बाद नूतन जल ( बरसात का जल ) अधिक पीता है, अथवा शरीर में क्षोभ उत्पन्न करने वाले सवारी ( जैसे—तेज घोड़े, ऊँट, हाथी ) से चलता है। अथवा अति मैथुन, अतिव्यायाम, अधिक मद्यपान और अधिक शोक किया करता है, या अधिक आघात ( चोट ) खा जाता है, या विषम भोजन, विषम शयन, विषम स्थान और विपरीत क्रम से अधिक भ्रमण करता है। या इस प्रकार किसी दूसरी भी क्रिया को विषमता से अधिक रूप में सेवन करता है तो उस मनुष्य के शरीर में उपर्युक्त अपथ्य सेवन से वायु कुपित हो जाती है ॥ ६ ॥

**स प्रकुपितो वायुर्महास्रोतोऽनुप्रविश्य रौक्ष्यात् कठिनीभूतमाप्लुत्य[1] पिण्डितोऽवस्थानं करोति हृदि बस्तौ पार्श्वयोर्नाभ्यां वा; स शूलमुपजनयति ग्रन्थींश्चानेकविधान्, पिण्डितश्चावतिष्ठते[2], स पिण्डितत्वाद् 'गुल्म' इत्यभिधीयते।**

गुल्म की सम्प्राप्ति — इस प्रकार कुपित हुआ वायु महास्रोत अर्थात् आमाशय, पक्वाशय आदि स्थानों में जाकर रूक्ष होने के कारण कठिन होकर और व्याप्त होकर पिण्ड के रूप में बन कर अपना स्थान हृदय, वस्ति दोनों पार्श्वों और नाभि को बनाता है। वह पिण्डाकार गुल्म शूल उत्पन्न करता है। अनेक तरह की लम्बी, चौड़ी एवं गोली ग्रन्थियाँ उत्पन्न करता है और स्वयं पिण्डाकार होता है। पिण्डाकृत होने से, इसे गुल्म कहते हैं।

**स मुहुराध्मति, मुहुरल्पत्वमापद्यते[3]; अनियतविपुलाणुवेदनश्च भवति चलत्वाद्वायोः, मुहुः पिपीलिकासंप्रचार इवाङ्गेषु, तोदभेदस्फुरणायामसङ्कोचसुप्तिहर्षप्रलयोदयबहुलः; तदातुरः सूच्येव शङ्कुनेव चाभिसंविद्धमात्मानं मन्यते, अपि च दिवसान्ते ज्वर्यते, शुष्यति चास्यास्यम्, उच्छ्वासश्चोपरुध्यते, हृष्यन्ति चास्य रोमाणि वेदनायाः प्रादुर्भावे; प्लीहाटोपान्त्रकूजनाविपाकोदावर्ताङ्गमर्दमन्याशिरःशङ्खशूलब्रध्नरोगाश्चैनमुपद्रवन्ति; कृष्णारुणपरुषत्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषश्च भवति, निदानोक्तानि चास्य नोपशेरते, विपरीतानि चोपशेरत इति वातगुल्मः ॥ ७ ॥**

---

१. 'कठिनीभूत आप्लुत्य' यो.।

२. 'पिण्डित इति कुण्डलीभूतः। पिण्डितश्चेति द्वितीयपिण्डितशब्देन मांसाद्युत्तुण्डनेन गुल्मप्रदेशस्यापि पिण्डितत्वमुच्यते; पूर्वेण पिण्डितशब्देन तु वायोः पिण्डितत्वमिति न पौनरुक्त्यम्' इति चक्रः।

३. 'अणुत्वमापद्यते' यो.।

वात गुल्म के लक्षण — यह वायु बार-बार पिण्डाकार गुल्म को विस्तृत और संकुचित करता है। और अनियत रूप से कभी अधिक और कभी कम वेदना उत्पन्न करता है। यह विषमता वायु में चल गुण के कारण होती है। बार-बार जैसे अङ्गों पर चींटी चले ऐसा ज्ञान होता है। अंग-प्रत्यङ्गों में तोद ( सूई चुभोने सी पीड़ा ) भेद ( विदारण सी पीड़ा ) स्फुरण आयाम ( तनाव ) संकोच, सुप्ति ( शून्यता ) हर्ष ( रोमांच ) इन सब भावों का क्षण में होना और क्षण में नाश हो जाना, वेदना उत्पन्न होने पर गुल्म से पीड़ित रोगी अपने को सुई या अंकुश से बिंधा हुआ समझता है और सायंकाल में ज्वर हो जाता है, मुख सूखने लगता है। श्वास रुकने का सा प्रतीत होता है। रोमांच अधिक होता है। प्लीहा बढ़ जाती है। पेट में गुड़गुड़ाहट होती है। आँतों में शब्द होते हैं, अन्न नहीं पचता, उदावर्त ( वायु का प्रतिलोम होना ), अंगमर्द, मन्या, सिर और शंख प्रदेश में शूल और व्रध्न, रोग आदि गुल्म रोग में उपद्रव होते हैं। त्वचा, नख, नेत्र, मुख, मूत्र और मल काले, लाल एवं परुष हो जाते हैं, वात गुल्म के बताये हुए कारणों से हानि और उसके विपरीत सेवन से लाभ का होना यह वातगुल्म का लक्षण है॥ ७॥

**विमर्श**—सभी प्रकार के गुल्म वात की प्रधानता से ही होता है। यथा—'गुल्मिनामनिलशान्तिरुपायैः सर्वशो विधिवदाचरितव्या। मारुते ह्यजितेऽन्यमुदीर्णं दोषमल्पमपि कर्म निहन्यात्॥' ( च. चि. अ. ५ )। यद्यपि यह अपने रूक्ष आदि गुणों के कारण पिण्ड रूप में बन जाता है, पर अपने चञ्चल होने के कारण कभी-कभी लक्षण स्पष्ट नहीं करता है तब प्रकोप काल में ही इसका प्रत्यक्ष होता है। इसके स्थान प्राचीन आचार्यों ने पाँच माने हैं। हृदय, नाभि, दोनों पार्श्व और बस्ति। ये पाँचों स्थान उदर प्रदेश में ही पड़ते हैं। अतः उदर के ऊर्ध्व, मध्य, अधः और दोनों आस-पास के स्थान भी माने जाने चाहिए।

**तैरेव तु कर्शनैः कर्शितस्याम्ललवणकटुकक्षारोष्णतीक्ष्णशुक्तव्यापन्नमद्यहरितकफलाम्लानां विदाहिनां च शाकधान्यमांसादीनामुपयोगादजीर्णाध्यशनाद्रौक्ष्यानुगते चामाशये वमनमतिवेलं संधारणं वातातपौ चातिसेवमानस्य पित्तं सह मारुतेन प्रकोपमापद्यते॥ ८॥**

पैत्तिक गुल्म के निदान — पहले बताए हुए ज्वर, वमन, विरेचन आदि कारणों से जब शरीर कृश हो जाता है तब यदि पुरुष अत्यन्त अम्ल, लवण, कटु, क्षार, उष्ण, तीक्ष्ण, सिरका, दूषित मद्य, हरे शाक या खट्टे फलों और दाह उत्पन्न करने वाले शाक, अन्न और मांस आदि का सेवन करता है, या अजीर्ण में भोजन या अध्यशन करता है, और आमाशय के रूक्ष होने पर बार-बार वमन का सेवन या आये हुये वेगों को रोकता है। और तेज हवा एवं तेज धूप का अत्यधिक सेवन करता है तो इससे उस पुरुष के शरीर में वायु के साथ पित्त कुपित हो जाता है॥ ८॥

**तत् प्रकुपितं मारुत आमाशयैकदेशे संवर्त्य तानेव वेदनाप्रकारानुपजनयति, य उक्ता वातगुल्मे; पित्तं त्वेनं विदहति कुक्षौ हृद्युरसि कण्ठे च; स विदह्यमानः सधूममिवोद्गारमुद्गिरत्यम्लान्वितं, गुल्मावकाशश्चास्य दह्यते दूयते धूप्यते ऊष्मायते स्विद्यति क्लिद्यति शिथिलं[1] इव स्पर्शासहोऽल्परोमाञ्चश्च[2] भवति; ज्वरभ्रमदवथुपिपासागलतालुमुखशोषप्रमोहविड्भेदाश्चैनमुपद्रवन्ति; हरितहारिद्रत्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषश्च भवति; निदानोक्तानि चास्य नोपशेरते, विपरीतान्युपशेरत इति पित्तगुल्मः॥ ९॥**

पैत्तिक गुल्म की सम्प्राप्ति और लक्षण — इस प्रकार प्रकुपित हुए पित्त को वायु आमाशय के एक भाग में एकत्रित कर ( फेर कर ) जो वातगुल्म में कह आए हैं उन्हीं भिन्न भिन्न प्रकार की

१. 'मृदुशिथिलाः' ग.। २. 'अल्परोमाञ्चः' इति पा.।

वेदनाओं को उत्पन्न करता है। और पित्त पेट, हृदय, छाती और कण्ठ में दाह उत्पन्न करता है। और विदाहयुक्त होने पर वह रोगी धूएँ के समान खट्टा डकार लेता है। उसके गुल्म स्थान में जलते हुए, दुखते हुए, धूआ निकलते हुए की तरह एवं बाष्प निकलने की तरह, ज्ञात होता है। और उस स्थान पर स्वेद आता है, गीला प्रतीत होता है। शिथिल मालूम होता है। स्पर्श सहन नहीं होता है। कुछ रोमांच भी होता है। ज्वर, चक्कर, दवथु ( हृदय में धक-धक होना ), अधिक प्यास लगना, गला, मुख और तालु का सूखना, मूर्च्छा और अतिसार ये सब पित्त गुल्म के उपद्रव होते हैं। त्वचा, नख, नेत्र, मुख, मूत्र और मल हरे रंग या हल्दी की तरह हो जाते हैं। पित्त गुल्म के बताये हुए कारणों से रोग की वृद्धि और उससे भिन्न कारणों के सेवन से लाभ होता है। इसे पैत्तिक गुल्म कहते हैं ॥ ९ ॥

**विमर्श**—यह गुल्म बस्ति स्थान को छोड़कर होता है। क्योंकि सम्प्राप्ति कहते समय 'आमाशयैकदेशे' बताकर आमाशय में ही होने की सूचना दी है। और आमाशय 'नाभिस्तनान्तरं जन्तोरामाशय इति स्मृतः' से नाभि और हृदय के बीच में बताया है। वातगुल्म को महास्रोत में होना बताया है। अतः वातगुल्म वस्ति आदि सभी स्थानों में होता है और आगे कफज गुल्म का भी आमाशयैकदेश ही स्थान माना है। अतः कफज, पित्तज गुल्म वस्ति में नहीं होते ऐसा जानना चाहिए। यह विमर्श चक्रपाणि सम्मत है।

**तैरेव तु कर्शनैः कर्शितस्यात्यशनादतिस्निग्धगुरुमधुरशीताशनात् पिष्टेक्षुक्षीरतिलमाषगुडविकृतिसेवनान्मन्दकमद्यातिपानाद्धरितकातिप्रणयनादानूपौदकग्राम्यमांसातिभक्षणात् संधारणादबुभुक्षस्य चातिप्रगाढमुदपानात् संक्षोभणाद्वा शरीरस्य श्लेष्मा सह मारुतेन प्रकोपमापद्यते ॥ १० ॥**

कफज गुल्म के निदान—पूर्वोक्त उन्हीं कृश करने वाले ज्वर, वमन आदि कारणों से कृश होने पर अधिक भोजन, अधिक स्निग्ध, गुरु, मधुर, अत्यन्त शीतल भोजन से, चावल का आटा, ईख, दूध, तिल, उड़द और गुड़ के विकार के सेवन से, मन्दक ( जो दही अच्छी न जमी हो ) और मद्य का अधिक सेवन करने से, हरे शाकों के अधिक सेवन करने से, आनूप, औदक और ग्राम्य पशु-पक्षियों के माँस को अधिक खाने से, मल, मूत्र के वेगों को रोकने से, अतिमात्र में भोजन करने के बाद अधिक पानी पीने से, या और भी कोई शरीर में क्षोभ उत्पन्न होने वाले कार्यों के करने से, वायु के साथ कफ कुपित हो जाता है ॥ १० ॥

**तं प्रकुपितं मारुत आमाशयैकदेशे संवर्त्य तानेव वेदनाप्रकारानुपजनयति य उक्ता वातगुल्मे; श्लेष्मा त्वस्य शीतज्वरारोचकाविपाकाङ्गमर्दहर्षहृद्रोगच्छर्दिनिद्रालस्यस्तैमित्यगौरवशिरोभितापानुपजनयति, अपि च गुल्मस्य स्थैर्यगौरवकाठिन्यावगाढसुप्तताः, तथा कासश्वासप्रतिश्यायान् राजयक्ष्माणं चातिप्रवृद्धः, श्वैत्यं त्वङ्नखनयनवदनमूत्रपुरीषेषूपजनयति, निदानोक्तानि चास्य नोपशेरते, विपरीतानि चोपशेरत इति श्लेष्मगुल्मः ॥११॥**

कफज गुल्म की सम्प्राप्ति और लक्षण — इस प्रकार प्रकुपित हुए कफ को वायु आमाशय के एक भाग में एकत्रित कर ( घेर कर ) उसी प्रकार की वेदनाओं को उत्पन्न करता है जो वात गुल्म में बताई गई है। रोगी के शरीर में कफ शीतज्वर, अरोचक, अन्न का ठीक न पचना, अंगमर्द, रोमांच, हृदयरोग, वमन, निद्राधिक्य, आलस्य, स्तैमित्य, भारीपन, शिरःशूल को उत्पन्न करता है। और गुल्म के स्थान में स्थिरता, भारीपन, कठोरता और अवगाढ-सुप्तता को और बढ़ा हुआ कफ कास, श्वास और प्रतिश्याय, राजयक्ष्मा तथा त्वचा, नख, नेत्र, मूत्र एवं मल में

श्वेतता उत्पन्न करता है। निदान में कहे हुए आहार-विहार से हानि और उससे विपरीत वस्तु का सेवन लाभकर हो तो उसे कफज गुल्म समझना चाहिये ॥ ११ ॥

**॥ त्रिदोषहेतुलिङ्गसन्निपाते तु सान्निपातिकं गुल्ममुपदिशन्ति कुशलाः। स विप्रतिषि-द्धोपक्रमत्वादसाध्यो निचयगुल्मः ॥ १२ ॥**

त्रिदोषज गुल्म — कुशल वैद्य तीनों दोषों के हेतु और लक्षण के मिश्रित होने पर सन्निपातज गुल्म मानते हैं। यह सन्निपातज गुल्म वातादिदोषों के परस्पर-विरुद्ध चिकित्सा होने से असाध्य है।

**॥ शोणितगुल्मस्तु खलु स्त्रिया एव भवति न पुरुषस्य, गर्भकोष्ठार्तवागमनवैशेष्यात् ।**

रक्तज गुल्म — रक्तजगुल्म तो गर्भाशय में आर्तव के आने की विशेषता से स्त्रियों को ही होता है, पुरुष को नहीं।

**विमर्श**—आर्तवजन्य गुल्म स्त्रियों को ही होता है। पर सामान्यतः रक्त कुपित होने के कारण रक्त गुल्म पुरुष-स्त्री दोनों को हो सकता है। क्योंकि वात, पित्त, कफ, रक्त की चिकित्सा करने पर भी यदि गुल्म की शान्ति न हो तो आदि-अन्त और मध्य में वायु की रक्षा करते हुए चिकित्सा करनी चाहिए। यथा—'कफो वाते जितप्राये पित्तं शोणितमेव च। यदि कुप्यति वातस्य क्रियमाणे चिकित्सिते ॥' (च.चि. अ. ५) यहाँ पर रक्त से सामान्य रक्तज गुल्म का ज्ञान होता है और 'गुल्मो-पकुशविसर्प इत्यादयो रक्तजा गदाः।' ( सू. अ. २४ ) से गुल्म को रक्तज रोग माना है, जिसका तात्पर्य भी सामान्य रक्तज गुल्म से ही है। एवं 'स्त्रीणामार्त्तवजो गुल्मो न पुंसामुपजायते। अन्य-स्त्वसृग्भवो गुल्मः स्त्रीणां पुंसाञ्च जायते ॥' ( क्षारपाणि )। इस प्रकार एक सामान्य रक्तदुष्टि से भी गुल्म होता है जो स्त्री-पुरुष दोनों में संभव है और स्त्रियों को आर्तव गुल्म अलग ही होता है जो पुरुषों मे नहीं पाया जाता।

**॥ पारतन्त्र्याद्वैशारद्यात् सततमुपचारानुरोधाद्वा वेगानुदीर्णानुपरुन्धत्या आमगर्भे वाऽप्यचिरपतितेऽथवाऽप्यचिरप्रजाताया ऋतौ वा वातप्रकोपणान्यासेवमानायाः क्षिप्रं वातः प्रकोपमापद्यते ॥ १३ ॥**

रक्तज गुल्म का निदान और सम्प्राप्ति — परतंत्र होने एवं शिक्षित न होने के कारण, सदा पति-सेवा और गृहकार्यों में लगी रहने से आये हुए मल-मूत्रों के वेगों को रोकती हुई अथवा आम गर्भ के शीघ्र स्राव ( Abortion ) होने से, अथवा बच्चा होने के तुरन्त बाद या ऋतु काल में वात प्रकोपक आहार-विहार करती हुई स्त्री की वायु शीघ्र प्रकुपित हो जाती है ॥ १३ ॥

**॥ स प्रकुपितो योनिमुखमनुप्रविश्यार्तवमुपरुणद्धि, मासि मासि तदार्तवमुपरुध्यमानं कुक्षिमभिवर्धयति ।**

और भी — प्रकुपित होकर वह वायु योनिमुख में जाकर आर्तव को रोक देती है। प्रत्येक मास में रुका हुआ वह आर्तव उदर को बढ़ा देता है।

**॥ तस्याः शूलकासातीसारच्छर्द्यरोचकाविपाकाङ्गमर्दनिद्रालस्यस्तैमित्यकफप्रसेकाः समुपजायन्ते, स्तनयोश्च स्तन्यम्, ओष्ठयोः स्तनमण्डलयोश्च कार्ष्ण्यम्, अत्यर्थं ग्लानि श्चक्षुषोः, मूर्च्छा, हृल्लासः, दोहदः, श्वयथुश्च पादयोः, ईषच्चोद्गमो रोमराज्याः, योन्याश्चाटा-लत्वम्, अपि च योन्या दौर्गन्ध्यमास्रावश्चोपजायते, केवलश्चास्य गुल्मः पिण्डित एव स्पन्दते, तामगर्भां गर्भिणीमित्याहुर्मूढाः ॥ १४ ॥**

इसके बाद उसके उदर में शूल, कास, अतिसार, वमन अरुचि, अपचन, अङ्गमर्द, निद्राधिक्य, आलस्य, स्तैमित्य और मुखप्रसेक उत्पन्न हो जाता है। स्तनों में दूध, ओठ तथा स्तन-मण्डल में

१. 'विरुद्धोपक्रमत्वात्' ग.।

कालापन, नेत्रों में अधिक ग्लानि, मूर्च्छा, हृल्लास ( जी मचलाना ), दोहद ( विशेष इच्छाएँ जैसे गर्भवती को हुआ करती है ), पैरों में शोथ, कुछ रोमराजि का उद्गम, योनि का विस्तार और योनि में दुर्गन्ध और स्राव, उत्पन्न हो जाता है। इसका सम्पूर्ण गुल्म पिण्ड की तरह फड़कता है, ऐसी दशा देखकर अनुभवशून्य वैद्य, स्त्री के गर्भवती नहीं रहने पर भी उसे गर्भिणी कहता है॥१४॥

**एषां तु खलु पञ्चानां गुल्मानां प्रागभिनिर्वृत्तेरिमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—अनन्नाभिलषणम्, अरोचकाविपाकौ, अग्निवैषम्यं, विदाहो भुक्तस्य, पाककाले चायुक्त्या छर्द्युद्गारो, वातमूत्रपुरीषवेगानां चाप्रादुर्भावः, प्रादुर्भूतानां चाप्रवृत्तिरीषदागमनं वा, वातशूलाटोपान्त्रकूजनापरिहर्षणातिवृत्तपुरीषताः, अबुभुक्षा, दौर्बल्यं, सौहित्यस्य चासहत्वमिति ॥ १५ ॥**

गुल्म के पूर्वरूप — इन पांच प्रकार के गुल्मों के उत्पन्न होने के पहले ये ( निम्नाङ्कित ) पूर्वरूप होते हैं, जैसे—अन्न खाने की इच्छा का अभाव, भोजन में अरुचि, अपचन, अग्नि में विषमता, खाने के बाद गले में जलन होना, भोजन की पाकावस्था में वमन और डकार का अनियमित रूप से आना, अपान वायु, मूत्र और मल के वेगों का उत्पन्न न होना या इनके आये हुए वेगों का न निकलना या कम निकलना, वातजन्य शूल, आटोप, आंतों में गड़गड़ाहट, रोमांच, उदावर्त, भूख का न लगना, दुर्बलता, पूर्ण तृप्तियुक्त भोजन का सहन न होना ॥ १५ ॥

**❀ सर्वेष्वपि खल्वेतेषु गुल्मेषु न कश्चिद्वातादृते संभवति गुल्मः ।**

सभी गुल्मों में वात की प्रधानता — इन सभी प्रकार के गुल्मों में बिना वात के कोई भी गुल्म नहीं होता।

**तेषां सान्निपातिकमसाध्यं ज्ञात्वा नैवोपक्रमेत्, एकदोषजे तु यथास्वमारम्भं प्रणयेत्, संसृष्टांस्तु साधारणेन कर्मणोपचरेत्। यच्चान्यदप्यविरुद्धं मन्येत तदप्यवचारयेद्विभज्य गुरुलाघवमुपद्रवाणां, गुरूनुपद्रवांस्त्वरमाणश्चिकित्सेज्जघन्यमितरान्। त्वरमाणस्तु विशेषमनुपलभमानो गुल्मेष्वात्ययिके कर्मणि वातचिकित्सितं प्रणयेत्, स्नेहस्वेदौ वातहरौ स्नेहोपसंहितं च मृदु विरेचनं वस्तींश्च; अम्ललवणमधुरांश्च रसान् युक्त्याऽवचारयेत्। मारुते ह्युपशान्ते स्वल्पेनापि प्रयत्नेन शक्योऽन्योऽपि दोषो नियन्तुं गुल्मेष्विति ॥ १६ ॥**

साध्यासाध्य विचार और चिकित्सा सूत्र — इन गुल्मों में सन्निपातज गुल्म को असाध्य जानकर चिकित्सा न करें। एकदोषज गुल्म में दोष के अनुसार चिकित्सा प्रारम्भ करें। द्वन्द्वज गुल्म में साधारण कर्म से चिकित्सा करें। और अन्य जो कुछ भी अविरुद्ध चिकित्सा समझे उसे भी उपद्रवों की गुरुता और लघुता का विभाग कर करें। भारी उपद्रवों की चिकित्सा शीघ्र करें और लघु उपद्रवों की चिकित्सा बाद में करें। चिकित्सा शीघ्रतापूर्वक करते हुए गुल्मों में विशेष भेद का ज्ञान न हो सके तो आवश्यक कार्य में वात की चिकित्सा करें। वातनाशक स्नेह और स्वेद, स्नेह मिला हुआ मृदु विरेचन, वस्तियों और अम्ल, लवण एवं मधुर रसों का प्रयोग युक्तिपूर्वक करें। क्योंकि वायु की शान्ति हो जाने पर गुल्मों में दूसरा दोष थोड़े प्रयास से ही रोका जा सकता है ॥ १६ ॥

**भवति चात्र—**

**❀ गुल्मिनामनिलशान्तिरुपायैः सर्वशो विधिवदाचरितव्या।**
**मारुते ह्यवजितेऽन्यमुदीर्णं दोषमल्पमपि कर्म निहन्यात् ॥ १७ ॥**

उपायों के द्वारा गुल्म-रोगियों में वायु की शान्ति सम्पूर्ण विधि के अनुसार करनी चाहिए, क्योंकि वात को जीत लेने पर दूसरे बढ़े हुए दोष को अल्प कर्म भी दूर कर सकता है ॥ १७ ॥

तत्र श्लोकः—

**संख्या निमित्तं रूपाणि पूर्वरूपमथापि च। दिष्टं निदाने गुल्मानामेकदेशश्च कर्मणाम् ॥१८॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने**
**गुल्मनिदानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥**

अध्यायार्थ-संग्रह — इस गुल्म निदान में गुल्मों की संख्या, कारण, स्वरूप, पूर्वरूप और कर्म ( चिकित्सा ) का एक देश अर्थात् कुछ चिकित्सा सूत्र भी कहा गया है ॥ १८ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के निदान स्थान में गुल्मनिदान नामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

**अथातः प्रमेहनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद प्रमेह रोग की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥१-२॥

**त्रिदोषकोपनिमित्ता विंशतिः प्रमेहा भवन्ति विकाराश्चापरेऽपरिसंख्येयाः। तत्र यथा त्रिदोषप्रकोपः प्रमेहानभिनिर्वर्तयति तथाऽनुव्याख्यास्यामः ॥ ३ ॥**

प्रमेह के भेद — त्रिदोष के कोप के कारण २० प्रकार के प्रमेह रोग होते हैं, और भी अन्य रोग त्रिदोष के ही कारण असंख्य होते हैं। जिस प्रकार त्रिदोष ( वात, पित्त, कफ ) का प्रकोप प्रमेहों को उत्पन्न करता है उस प्रकार से व्याख्या करेंगे ॥ ३ ॥

**❀ इह खलु निदानदोषदूष्यविशेषेभ्यो विकारविघातभावाभाव[1]प्रतिविशेषा भवन्ति।**

## ( १ ) निदानदोषदूष्यविमर्श

रोगों की उत्पत्ति में निदानादि का योग — इस शरीर में निदान ( कारण ), दोष ( वात, पित्त, कफ ), दूष्य ( रसासृक्मांसमेदोऽस्थिमज्जशुक्रमलमूत्रस्वेदादि ) की विशेषता से ( अर्थात् न्यूनता या अधिकता से ) विकारविघातभाव ( विकाराणां रोगाणां विघातस्य उत्पत्तिप्रतिबन्धस्य, भाव उत्पत्तिकारणाभाव इति विकारविघातभावः-रोगों की उत्पत्ति न होने में )-और विकारविघाताभाव ( विकाराणां रोगाणां विघातस्य उत्पत्तिप्रतिबन्धस्य अभावः-रोगों की उत्पत्ति होने में ) भिन्न-भिन्न विशेषतायें होती हैं।

**विमर्श**—इस प्रकार निदान, दोष, दूष्य की न्यूनता से ४ प्रकार की विशेषता होती है, जैसे १. विकाराजननं—रोगों का सर्वथा न होना २. चिरेण च विकारजननं—देर से रोगों की उत्पत्ति

१. 'विकाराणां भावाभावप्रतिविशेषा भवन्ति' यो.। 'विकाराणां सर्वेषामेव रोगाणां विघातस्य भावो विकाराणामनुत्पत्तिः, विघातस्याभावो विकाराणां जननं, तयोः विघातस्य भावाभावयोः प्रतिविशेषाः प्रत्येकं विशेषाः विकारविघातभावाभावप्रतिविशेषाः' गङ्गाधरः।

होना, ३. अणुविकारजननम्—सूक्ष्म रूप में रोग का प्रादुर्भाव होना, ४. असर्वलिङ्गविकारजननम्, रोगों के कुछ लक्षण प्रगट हो कुछ न प्रकट हो।

**ॐ यदा ह्येते त्रयो निदानादिविशेषाः परस्परं नानुबध्नन्त्यथवा[1] कालप्रकर्षादबलीयांसोऽथवाऽनुबध्नन्ति न तदा विकाराभिनिर्वृत्तिः, चिराद्वाऽप्यभिनिर्वर्तन्ते, तनवो वा भवन्त्ययथोक्तसर्वलिङ्गा वा; विपर्यये विपरीताः; इति सर्वविकारविघातभावाभावप्रतिविशेषा[2]भिनिर्वृत्तिहेतुर्भवत्युक्तः ॥ ४ ॥**

रोगोत्पत्ति क्रम — १. जब ये तीन निदान, दोष, दूष्य आपस में अनुसरण नहीं करते हैं २. अथवा देर से ३. अथवा दुर्बल दोष आपस में सम्बन्ध करते हैं तब क्रमशः विकार (रोग) की उत्पत्ति नहीं होती है, अथवा देर से रोगों की उत्पत्ति होती है, अथवा तनु (हलके) रूप में रोग की उत्पत्ति होती है अथवा सभी लक्षण न होकर कुछ लक्षणों से रोग की उत्पत्ति होती है। 'विपर्यये विपरीताः'—अर्थात् इससे विपरीत दशा में विपरीत होते हैं। इस प्रकार ये सभी विकारों की अनुत्पत्ति और सब रोगों की उत्पत्ति की भिन्न-भिन्न विशेषनाओं में उत्पत्ति स्वरूप कारण कहे गये हैं ॥ ४ ॥

**विमर्श**—इस गद्य की व्याख्या करते हुए **चक्रपाणि ने** बताया है—परस्परं नानुबध्नन्ति, परस्परं प्रतिकूला भवन्ति, अनुबन्धोऽनुकूलेऽभिप्रेतः (आपस में सम्बन्ध न रखते हों अर्थात् प्रतिकूल हों), इस प्रकार व्याख्या कर प्रस्तुत किया है यथा—१. तदेव निदानं दोषमनुबध्नाति, यद्भूयः सामान्यादविरोधेन दोषं दूषयति, २. दोषस्य दूष्यानुबन्धित्वं यद् दूष्यं व्याधिकारणं सामान्यगुणत्वादिधर्मयोगादविरोधेन दूषयति। ३. दूष्यस्य च दोषानुबन्धित्वं यद् दोषस्य दूषणं प्रति शिथिलत्वं समानगुणादिनाऽऽनुकूल्येनावस्थानम्। १. अर्थात् किसी भी रोग का हेतु (निदान) जब दोषों को दूषित करता है तो वह सामान्य गुणयुक्त होता है क्योंकि 'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्' के अनुसार वह अविरोध (अनुकूल) होता है अतः दोष को दूषित करता है। जैसे—रूक्ष, ज्वार, बाजरा का सेवन सामान्य गुण वात के रूक्ष आदि से अविरोधी है अतः ज्वार, बाजरा वात को दूषित करते हैं। २. दोष-दूष्यों से अपने सामान्य गुण-धर्म के अनुसार सम्बन्ध करके भी रोगों को उत्पन्न करता है। ३. दूष्य (रसासृक्मांसमेदोस्थिमज्जाशुक्रमलमूत्रस्वेद) भी व्याधि का कारण होता है। जब तक दोष किसी भी दूष्य को दूषित नहीं करते हैं तब तक रोग नहीं होते है, दूष्यों के दूषित होने के अनुसार ही विभिन्न रोगों की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार दोषानुबन्धि-दूष्य रोग का कारण माना जाता है, पर कारणों के अनुकूल ही दोष कुपित होते हैं और कारणों के अनुकूल ही दूष्य भी

---

१. चक्रसंमतोऽयं पाठः। योगीन्द्रनाथसेनस्तु 'परस्परं नानुबध्नन्ति न तदा विकाराभिनिर्वृत्तिर्भवति, अथाप्रकर्षादबलीयांसोऽनुबध्नन्ति न तदा विकाराभिनिर्वृत्तिर्भवति, चिराद्वाऽप्यभिनिर्वर्तन्ते विकाराः, तनवो वा भवन्ति, अयथोक्तसर्वलिङ्गा वा' इति पठति। 'परस्परं नानुबध्नन्ति परस्परं प्रतिकूला भवन्ति, अनुबन्धो ह्यनुकूलेऽभिप्रेतः; अथवा कालप्रकर्षादिति अनुबध्नन्तीत्यनेन संबन्धः, कालप्रकर्षादनुबध्नन्तीति कालप्रकर्षात् परस्परं निदानादयोऽनुगुणा भवन्ति; तनवोऽल्पमात्राः; अयथोक्तसर्वलिङ्गा इति येन प्रकारेण लिङ्गान्युक्तानि न तेन प्रकारेणापि सर्वलिङ्गानि भवन्तीत्यर्थः। अत्र यदा निदानादिविशेषाः परस्परं नानुबध्नन्ति न तदा विकाराभिनिर्वृत्तिः, कालप्रकर्षादनुबध्नन्ति तदा चिरादभिविनिर्वर्तन्ते विकाराः, अबलीयांसोऽनुबध्नन्ति तदा तनवोऽयथोक्तसर्वलिङ्गा वा विकारा अभिनिर्वर्तन्ते' इति चक्रः।

२. 'सर्वविकारभावाभावप्रतिविशेषाभिनिर्वृत्तिहेतुर्भवत्युक्तः' यो.।

दोषों से दूषित होते हैं जैसे—उष्ण गुणयुक्त द्रव्यरूपी निदान से सामान्यगुण वाला पित्त दोष एवं उष्णगुण युक्त दूष्य रक्त दूषित होकर रोगों का कारण होता है। इन तीन निदान, दोष, दूष्य को रोग का कारण माना गया है।

**तत्रेमे त्रयो निदानादिविशेषाः श्लेष्मनिमित्तानां प्रमेहाणामाशुभिनिर्वृत्तिकरा भवन्ति; तद्यथा—हायनकयवकचीनकोद्दालकनैषधेत्कटमुकुन्दकमहाव्रीहिप्रमोदकसुगन्धकानां नवानामतिवेलमतिप्रमाणेन चोपयोगः, तथा सर्पिष्मतां नवहरेणुमाषसूप्यानां, ग्राम्यानूपौदकानां च मांसानां, शाकतिलपललपिष्टान्नपायसकृशराविलेपीक्षुविकाराणां, क्षीरनवमद्यमन्दकदधिद्रवमधुरतरुणप्रायाणां चोपयोगः, मृजाव्यायामवर्जनं, स्वप्नशयनासनप्रसङ्गः, यश्च कश्चिद्विधिरन्योऽपि श्लेष्ममेदोमूत्रसंजननः, स सर्वो निदानविशेषः ॥ ५ ॥**

## ( २ ) प्रमेह प्रकरण

**प्रमेह के निदान** — ये तीनों निदान दोष और दूष्य अपनी विशेषता से कफजन्य प्रमेहों की शीघ्र उत्पत्ति करने वाले होते हैं। जैसे नूतन हायनक ( धान का भेद ), यवक ( जई-'ह्रस्वो यवो यवक' ), चीनक ( चीना ), उद्दालक ( वन कोदों ), नैषध, इत्कट, मुकुन्दक, महाव्रीहि, प्रमोदक और सुगन्धक ( वासमती चावल ) आदि का बार-बार अति मात्रा में सेवन करना, अधिक घी के साथ नूतन मटर और उड़द की दाल या और दाल के योग्य, अन्न, अरहर, चना आदि का सेवन, ग्राम्य आनूप और औदक मांसों का अधिक सेवन, शाक, तिल, पलल ( तिल की खली ), पिष्टान्न, पायस ( खीर ), कृशरा ( खिचड़ी ), विलेपी और ईख ( गन्ना ) का विकार गुड़, चीनी, मिश्री, राब आदि का अधिक सेवन, क्षीर ( दूध ) नूतन मद्य, मन्दक, दही, कोई भी द्रव पदार्थ, मधुर पदार्थ और नये पदार्थों का अधिक सेवन शरीर की शुद्धि और व्यायाम का त्याग, अधिक निद्रा, लेटना, बैठना और भी जो कोई ऐसा कार्य जिससे कफ, मेद और मूत्र की उत्पत्ति अधिक होती हो वे सभी प्रमेह के निदान विशेष हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—इन प्रमेहों में सामान्य गुण दोष कफ और सामान्य गुण दूष्य मेदादि ( मेदोसृक्शुक्राम्बुवसालसीका-मज्जा रसौजः पिशितं च दूष्याः ) कुपित एवं दुष्ट होते हैं अतः प्रमेहों में प्रधानता कफ की ही होती है इसलिए सर्वप्रथम कफ प्रमेहों का ही वर्णन प्रारम्भ करते हैं।

**ॐ बहुद्रवः[1] श्लेष्मा दोषविशेषः ॥ ६ ॥**

प्रमेह में कफ का स्वरूप — प्रमेह में अत्यन्त द्रव कफ दोष विशेष है ॥ ६ ॥

**ॐ बह्वबद्धं[2] मेदो मांसं शरीरजक्लेदः शुक्रं शोणितं वसा मज्जा लसीका रसश्चौजः[3] संख्यात इति दूष्यविशेषाः ॥ ७ ॥**

प्रमेहों में दूष्यों का वर्गीकरण — बहुत ढीला, मेद, मांस, शरीरजन्य क्लेद, शुक्र, रक्त, वसा, मज्जा, लसीका और ओज नामक रस ये दूष्य विशेष हैं ॥ ७ ॥

---

१. 'बहुद्रवः श्लेष्मा दोषविशेष इति बहुद्रव एव कफो मेहजनकः, नाल्पद्रवः' इति चक्रः।

२. 'अबद्धमिति असंहतं व्याख्येयम्। अत्र तु बहुत्वमघनत्वं च यथायोग्यतया बोद्धव्यं, तेन मेदसि मांसे वसामज्ज्ञोश्च द्वितीयमपि, शेषेषु बहुत्वम्' इति चक्रः। 'बहुबद्धं ग.। 'बहुबद्धमित्यस्य मेदोमांसाभ्यामन्वयः। शरीरजक्लेदो मूत्रादिद्रवः, वसा मांसस्य स्नेहः, लसीका स्वयं वक्ष्यते 'यत्तु मांसत्वगन्तरे उदकं तल्लसीकाशब्दं लभते,' रस आद्यो धातुः, ओज इत्यर्धाञ्जलिपरिमितं श्लेष्मविशेषो न तु रस एवौजः, तस्य पाठवैयर्थ्यात्' गङ्गाधरः। 'बहुबद्धं चितम्' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

३. 'रसश्चौजः संख्यः' इति पा०।

**त्रयाणामेषां निदानादिविशेषाणां सन्निपाते क्षिप्रं श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते, प्रागतिभूयस्त्वात्; स प्रकुपितः क्षिप्रमेव शरीरे विसृतिं लभते, शरीरशैथिल्यात्; स विसर्पन् शरीरे मेदसैवादितो मिश्रीभावं गच्छति, मेदसश्चैव बहुबद्धत्वान्मेदसश्च गुणैः समानगुणभूयिष्ठत्वात्; स मेदसा मिश्रीभवन् दूषयत्येनत्, विकृतत्वात्; स विकृतो दुष्टेन मेदसोपहितः शरीरक्लेदमांसाभ्यां संसर्गं गच्छति, क्लेदमांसयोरतिप्रमाणाभिवृद्धत्वात्; स मांसे मांसप्रदोषात् पूतिमांसपिडकाः शराविकाकच्छपिकाद्याः संजनयति, अप्रकृतिभूतत्वात्; शरीरक्लेदं पुनर्दूषयन् मूत्रत्वेन परिणमयति, मूत्रवहानां च स्रोतसां वङ्क्षणबस्तिप्रभवाणां मेदःक्लेदोपहितानि गुरूणि मुखान्यासाद्य प्रतिरुध्यते; ततः प्रमेहांस्तेषां स्थैर्यमसाध्यतां वा जनयति, प्रकृतिविकृतिभूतत्वात् ॥ ८ ॥**

दोषत्रय में कफ की प्रधानता — इन तीनों निदान, दोष और दूष्यों के भेदों का एकत्र सम्मेलन होने पर पहले बहुत अधिक होने से कफ शीघ्र ही कुपित हो जाता है प्रकुपित हुआ वह कफ शरीर की शिथिलता के कारण शीघ्र ही शरीर में फैल जाता है और मेद के बहुत और शिथिल होने से और मेद के अधिक समान गुण होने के कारण शरीर में फैल कर वह मेदा के साथ ही पहले मिलकर विकृत होने के कारण उस मेद को दूषित करता है। विकृत हुआ कफ, मेद और मांस के अधिक बढ़ जाने से दूषित मेद के साथ मिलकर शरीरक्लेद और मांस के साथ सम्बद्ध होता है। विकृत होने से वह कफ मांस के दूषित होने से मांस में शराविका, कच्छपिका आदि सड़े हुए मांस वाली पिड़का उत्पन्न करता है। फिर शरीर के क्लेद को दूषित कर मूत्र रूप में बदल देता है। वङ्क्षण प्रदेश और वस्ति प्रदेश से उत्पन्न होने वाले मूत्रवह स्रोतों के मेद और क्लेद से भरे हुए भारी मुख को प्राप्त कर वह रुक जाता है। इसके बाद प्रकृति-विकृति स्वरूप होने से प्रमेहों को और उनकी स्थिरता या असाध्यता को उत्पन्न करता है ॥ ८ ॥

**शरीरक्लेदस्तु श्लेष्ममेदोमिश्रः प्रविशन् मूत्राशयं मूत्रत्वमापद्यमानः श्लैष्मिकैरेभिर्दशभिर्गुणैरुपसृज्यते वैषम्ययुक्तैः; तद्यथा—श्वेतशीतमूर्तपिच्छिलाच्छस्निग्धगुरुमधुरसान्द्रप्रसादमन्दैः, तत्र येन गुणेनैकेनानेकेन वा भूयस्तरमुपसृज्यते तत्समाख्यं गौणं नामविशेषं प्राप्नोति ॥ ९ ॥**

कफ के दश प्रमेह — कफ और मेद से मिली हुई शरीर की क्लेदना मूत्राशय में जाकर मूत्र स्वरूप को प्राप्त हो कर विषमता प्राप्त कफ के इन दश गुणों से युक्त होती है। कफ के ये दश गुण हैं। जैसे—१. श्वेत, २. शीत, ३. मूर्त (ठोस), ४. पिच्छिल (चिपचिपा),

---

१. 'बहुबद्धत्वात्' यो.। २. 'मिश्रीभावं गच्छन्' इति पा०।

३. 'एतत् स्वेन मिश्रीयमाणं मेदः संदूषयति' गङ्गाधरः। ४. 'मेदसोपहतः' ग.।

५. 'वृक्कबस्तिप्रभवाणाम्' इति पाठश्चेत् साधुः।

६. 'प्रकृतिविकृतिभूतत्वादिति प्रकृतिभूतैः, सर्वैरेव विकृतत्वात्; सर्व एव यस्माच्छ्लेष्मणो गुणा विकृतास्तस्मात् प्रकोपप्रकर्षात् स्थिरो भवति, अतिप्रकर्षात्त्वसाध्य इत्यर्थः' चक्रः। गङ्गाधरस्तु 'स्थैर्यं साध्यतां वा' इति पठित्वा एवं व्याचष्टे—'प्रकृतिविकृतिभूतत्वादिति प्रकृत्या हेतुना प्रकृत्यनुरूपेण विकृतिभूतत्वात्, विकृत्या विकृतिभूतत्वाभावात्, दूष्यहरक्रियासाध्यत्वेन समक्रियत्वाच्च' इति।

७. 'वैषम्यमिह वृद्धिकृतमेव वेदितव्यं, क्षयरूपवैषम्यस्यैवंरूपव्याध्यजनकत्वात्; वैषम्य एव वृद्धवृद्धतरत्वादिना हानिवृद्धी बोद्धव्ये' चक्रः।

८. 'भूयसा समुपगृह्यते' ग.।

५. अच्छ, ६. स्निग्ध, ७. भारी, ८. मधुर, ९. सान्द्र, १०. प्रसाद, ११. मन्द। इनमें जो जो एक अथवा अनेक गुणों से युक्त होता है वह उसी गुण के समान नाम को या गुण सम्बन्धी नाम विशेष को प्राप्त करता है ॥ ९ ॥

**विमर्श**—वैषम्य गुणों के कारण ही प्रमेह उत्पन्न होता है वह वैषम्य भी केवल वृद्धि से ही समझा जाता है, क्योंकि क्षय स्वरूप वैषम्य से व्याधि उत्पन्न नहीं होती है, इस प्रकार की व्याख्या यहाँ आचार्यों को इष्ट है, क्योंकि विषमता तो क्षय एवं वृद्धि दोनों अवस्था में होती है। अतः श्वेत, शीतादि गुणों के बढ़ जाने पर जो कफज दश प्रमेह बताये गये हैं उनके श्वेत-शीतादि गुणों के अतिरिक्त अन्य गुण भी एक-एक में क्षय-वृद्धि स्वरूप में विषम रहते ही हैं। पर दोष के अनुसार किसी में एक, या दो या तीन या चार गुणों की विषमता पायी जाती है। 'येन गुणैनैकेनानेकेन वा' इस वाक्य से यह स्पष्ट बताया गया है कि श्वेतादि दश गुणों से क्रमशः दश प्रमेह नहीं होने पर व्यस्त ( अलग-अलग ) और समस्त ( मिलकर ) गुणों से दश प्रमेह होते हैं। इस लिए ही अलग-अलग गुणों के अनुसार, १. शीतमेह, २. शुक्रमेह, ३. सान्द्रमेह ये मुख्य नाम और १. उदकमेह, २. इक्षुवालिकारसमेह, ३. सान्द्रप्रसादमेह, ४. शुक्लमेह, ५. सिकतामेह ६. शनैर्मेह, ७. आलाल मेह ये कफ के अनेक गुणों से होते हैं अतः गौण नाम वाले होते हैं।

*** ते तु खल्विमे दश प्रमेहा नामविशेषेण भवन्ति; तद्यथा–उदकमेहश्च, इक्षुवालिकारसमेहश्च, सान्द्रमेहश्च, सान्द्रप्रसादमेहश्च, शुक्लमेहश्च, शुक्रमेहश्च, शीतमेहश्च, सिकतामेहश्च, शनैर्मेहश्च, आलालमेहश्चेति ॥ १० ॥**

नाम भेद से दश प्रमेह — नाम भेद से ये दश प्रमेह होते हैं। जैसे—१. उदक मेह, २. इक्षुवालिका रस मेह, ३. सान्द्रमेह, ४. सान्द्रप्रसाद मेह, ५. शुक्लमेह, ६. शुक्रमेह, ७. शीतमेह, ८. सिकतामेह, ९. शनैर्मेह और १०. आलालमेह ॥ १० ॥

**विमर्श**—ये दश कफ-प्रमेह बताये गये हैं। पर सुश्रुत संहिता में सुरामेह, लवणमेह, पिष्टमेह और फेनमेह अधिक पढ़े गये है और सान्द्रप्रसादमेह, शुक्लमेह, शीतमेह और आलालमेह नहीं कहे गये हैं। इस प्रकार दोनों दश प्रमेह को ही मानते हैं। पर उनके नामों में वैषम्य देखा जाता है। इसलिए लक्षण के आधार पर सुश्रुत के सुरामेह को सान्द्रप्रसाद में, लवणमेह का नमक का गुण शीतल होने से शीत मेह में, पिष्टमेह को श्वेत होने के कारण शुक्लमेह में समावेश किया जाता है, चरक का लालामेह और शीतमेह, सुश्रुत का लवणमेह और फेनमेह का गुण वैपरीत्य होने से समन्वय सम्भव नहीं है अतः उभय मत एकत्र करने पर १२ कफज प्रमेह होते हैं।

*** ते दश प्रमेहाः साध्याः; समानगुणमेदःस्थानकत्वात्, कफस्य प्राधान्यात्, समक्रियत्वाच्च ॥ ११ ॥**

कफज प्रमेह की साध्यता — १. समान गुणवाले मेद के आश्रय होने से, २. कफ की प्रधानता से, ३. दोष और दूष्यों की समान चिकित्सावाला होने से ये दश प्रमेह साध्य होते हैं ॥

**विमर्श**—कफ दोष और दूष्य मेद है। जो गुण कफ में होते हैं वे सभी गुण मेद में भी पाए जाते हैं, दूषित मेद ही प्रमेह का आश्रय है। समान गुण होने से कफ दोष की जो चिकित्सा की जायगी वही चिकित्सा दूष्य मेद की भी हो जायगी और जो दूषित मेद की चिकित्सा होगी वह कफ की भी स्वतः चिकित्सा हो जायगी। दोष एवं दूष्य की एक ही चिकित्सा होने से इसको समक्रिय कहा जाता है और इसी से कफजमेह साध्य, है। यद्यपि इस प्रकार की व्यवस्था से 'न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत्' इस साध्य-सिद्धान्त का विरोध होता है तथापि प्रमेह के लिए विशेष वचन 'ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्वं प्रमेहे तुल्यदूष्यता' से व्याधि का प्रभाव होने से विरोध नहीं माना जाता है।

**तत्र श्लोकाः श्लेष्मप्रमेहविशेषविज्ञानार्था भवन्ति — ॥ १२ ॥**

यहाँ कफज प्रमेहों के भेद जानने के लिए ये श्लोक होते हैं ॥ १२ ॥

**अच्छं बहु सितं शीतं निर्गन्धमुदकोपमम् । श्लेष्मकोपान्नरो मूत्रमुदमेही प्रमेहति ॥ १३ ॥**

( १ ) उदक मेह [ Diabetes Insipidus ] — कफ के प्रकोप के कारण उदकमेही मनुष्य स्वच्छ, अधिक श्वेत, शीतल, गन्धरहित, जल की तरह, मूत्र त्याग करता है ॥ १३ ॥

**अत्यर्थमधुरं शीतमीषत्पिच्छिलमाविलम् । काण्डेक्षुरससङ्काशं श्लेष्मकोपात् प्रमेहति ॥१४॥**

( २ ) इक्षुबालिकारसमेह [ Alimentary Glycosuria ] — कफके कोप के कारण अधिक मधुर, शीत कुछ चिपचिपा, गन्दा और गन्ना के रस की तरह मूत्र त्याग करता है ॥ १४ ॥

**यस्य पर्युषितं मूत्रं सान्द्रीभवति भाजने । पुरुषं कफकोपेन तमाहुः सान्द्रमेहिनम् ॥१५॥**

( ३ ) सान्द्रमेह [ Phosphaturia ] — कफ के कोप के कारण पात्र में रखा हुआ जिसका बासी मूत्र गाढ़ा हो जाता है उस पुरुष को सान्द्रमेही कहते हैं ॥ १५ ॥

**यस्य संहन्यते मूत्रं किंचित् किंचित् प्रसीदति । सान्द्रप्रसादमेहीति तमाहुः श्लेष्मकोपतः ॥**

( ४ ) सान्द्रप्रसाद मेह — जिसका मूत्र कफ के कोप के कारण पात्र में रखने के बाद कुछ गाढ़ा और कुछ स्वच्छ निर्मल हो जाता है । उसे सान्द्रप्रसादमेही कहते हैं ॥ १६ ॥

**शुक्लं पिष्टनिभं मूत्रमभीक्ष्णं यः प्रमेहति । पुरुषं कफकोपेन तमाहुः शुक्लमेहिनम् ॥ १७ ॥**

( ५ ) शुक्लमेह [ Chyluria ] — कफ के कोप के कारण जो सदा चावल के आटे के तुल्य श्वेत वर्ण का बार-बार मूत्र त्याग करता है उस पुरुष को शुक्लमेही कहते हैं ॥ १७ ॥

**शुक्राभं शुक्रमिश्रं वा मुहुर्मेहति यो नरः । शुक्रमेहिनमाहुस्तं पुरुषं श्लेष्मकोपतः ॥ १८ ॥**

( ६ ) शुक्रमेह [ Spermaturia ] — जो मनुष्य कफ के कोप के कारण शुक्र की तरह, या शुक्र मिला हुआ, बार-बार मूत्र त्याग करता है उसे शुक्रमेही कहते हैं ॥ १८ ॥

**अत्यर्थमधुरं शीतं मूत्रं मेहति यो भृशम् । शीतमेहिनमाहुस्तं पुरुषं श्लेष्मकोपतः ॥ १९ ॥**

( ७ ) शीतमेह [ Renal glycosuria ] — जो मनुष्य कफ के कोप के कारण अत्यन्त मधुर और शीतल बार-बार मूत्र त्याग करता है उसे शीतमेही कहा जाता है ॥ १९ ॥

**मूर्तान्[1]मूत्रगतान् दोषानणून्मेहति यो नरः । सिकतामेहिनं विद्यात्तं नरं श्लेष्मकोपतः॥२०॥**

( ८ ) सिकतामेह — जो मनुष्य कफ के कोप के कारण मूत्रगत दोषों को छोटे-छोटे मूर्त ( ठोस ) टुकड़े के रूप में मूत्र से निकालता है उसे सिकतामेही जानना चाहिए ॥ २० ॥

**मन्दं मन्दमवेगं तु कृच्छ्रं यो मूत्रयेच्छनैः । शनैर्मेहिनमाहुस्तं पुरुषं श्लेष्मकोपतः ॥ २१ ॥**

( ९ ) शनैर्मेह — जो मनुष्य कफ के कोप से मन्द-मन्द, वेगरहित, कठिनता से, धीरे धीरे मूत्र त्याग करता है उसे शनैर्मेही कहा जाता है ॥ २१ ॥

**तन्तु[2]बद्धमिवालालं पिच्छिलं यः प्रमेहति । आलालमेहिनं विद्यात्तं नरं श्लेष्मकोपतः ॥२२॥**
**इत्येते दश प्रमेहाः श्लेष्मप्रकोपनिमित्ता व्याख्याता भवन्ति ॥ २३ ॥**

( १० ) आलालमेह [ Albuminuria ] — जो मनुष्य कफ के कोप के कारण तन्तु ( डोरे ) की तरह बंधे हुए तार से युक्त चिपचिपा मूत्र त्याग करता है उसे लालामेही कहते हैं । इन दश कफज प्रमेहों की व्याख्या की गई ॥ २२-२३ ॥

**उष्णाम्ललवणक्षारकटुकाजीर्णभोजनोपसेविनस्तथाऽतितीक्ष्णातपाग्निसंतापश्रमक्रोधविषमाहारोपसेविनश्च तथाविधशरीरस्यैव[3] क्षिप्रं पित्तं प्रकोपमापद्यते,**

---

१. 'मूर्तानिति कठिनान्' चक्रः ।

२. तन्तुबद्धं तन्तुवद्दीर्घमित्यर्थः । लालामिवालालं, समन्ताल्लालारूपमित्यर्थः' चक्रः ।

३. 'तथात्मकशरीरस्यैव' इति पा० ।

पित्तज प्रमेह का निदान — गर्म, खट्टा, नमकीन, क्षार, कटु और अजीर्ण अवस्था में ही भोजन करनेवाले और अधिक तेज धूप, अग्नि का ताप, श्रम, क्रोध का सेवन करनेवाले, विषम भोजन करनेवाले और उसी प्रकार के शरीरवाले का पित्त शीघ्र ही कुपित हो जाता है।

**तत्तु प्रकुपितं तयैवानुपूर्व्या प्रमेहानिमान् षट् क्षिप्रतरमभिनिर्वर्तयति ॥ २४ ॥**

पित्तजप्रमेह की सम्प्राप्ति — वह कुपित हुआ पित्त जिस क्रम से कुपित कफ प्रमेह उत्पन्न करता है उसी क्रम से दूष्यों को दूषित कर ये ६ प्रमेह शीघ्र ही उत्पन्न करता है ॥ २४ ॥

*** तेषामपि तु खलु पित्तगुणविशेषेणैव[1] नामविशेषा भवन्ति; तद्यथा—क्षारमेहश्च, कालमेहश्च, नीलमेहश्च, लोहितमेहश्च, माञ्जिष्ठमेहश्च, हारिद्रमेहश्चेति ॥ २५ ॥**

पित्तज प्रमेह के ६ नाम — इनमें भी पित्त के गुणों की भिन्नता से उनके भी नाम भिन्न-भिन्न होते हैं। जैसे—१ क्षारमेह, २ कालमेह, ३ नीलमेह, ४ लोहितमेह, ५ मजिष्ठामेह, ६ हरिद्रामेह ॥

**ते षड्भिरेव क्षाराम्ललवणकटुकविस्रोष्णैः पित्तगुणैः पूर्ववद्युक्ता भवन्ति ॥ २६ ॥**

वे प्रमेह पित्त के क्षार, अम्ल, लवण, कटु ( चरपरा ), विस्र ( आमगन्ध ) और उष्ण इन ६ गुणों के अनुसार, कफज प्रमेह की तरह ६ गुणवाले हो जाते हैं ॥ २६ ॥

*** सर्व एव ते याप्याः, संसृष्टदोषमेदःस्थानत्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वाच्चेति[2] ॥ २७ ॥**

ये सभी पित्तज प्रमेह — याप्य होते हैं क्योंकि इनमें कफ और पित्त संसृष्ट दोषों का आश्रय मेद होता है और एक की चिकित्सा दूसरे के लिए विरुद्ध पड़ती है ॥ २७ ॥

**विमर्श**—पित्तजप्रमेह याप्य होता है क्योंकि १. कफ और पित्त के संयोग से यह होता है। कफ का स्थान आमाशय और कफमिश्रित पित्त का भी स्थान आमाशय और मेद का स्थान वपावह स्रोत है जो आमाशय के समीप भाग में प्रतिष्ठित है। इस प्रकार दोष एवं दूष्य एक पास ही रहने से सदा दूषित होते रहते हैं। २. और विरुद्धोपक्रम होने से भी याप्य है अर्थात् पित्त दोष से मेदा का स्थान आक्रान्त हुआ रहता है, ऐसी दशा में यदि पित्त की शान्ति के लिए मधुर शीतादि रसों का प्रयोग करेंगे तो उससे मेद बढ़ जायगा। और जो कटु, उष्णादि मेद के लिए पथ्य है वह पित्त के लिए अपथ्य है। अतः चिकित्सा में दोष, दूष्य में विरुद्धता आती है, और व्याधि की महिमा भी ऐसी है कि पित्तज मेह याप्य ही होता है। यह विमर्श **चक्रपाणि** सम्मत है।

**तत्र श्लोकाः पित्तप्रमेहविशेषविज्ञानार्था भवन्ति — ॥ २८ ॥**

यहाँ पित्तज प्रमेहों के भेद जानने के लिए श्लोक हैं ॥ २८ ॥

**गन्धवर्णरसस्पर्शैर्यथा क्षारस्तथाविधम्[3] । पित्तकोपान्नरो मूत्रं क्षारमेही प्रमेहति ॥ २९ ॥**

( १ ) क्षारमेह — पित्त के कोप के कारण क्षारमेही मनुष्य गन्ध, रंग, रूप, और स्पर्श में जैसा क्षार होता है वैसा मूत्र त्याग करता है ॥ २९ ॥

**मसीवर्णमजस्रं यो मूत्रमुष्णं प्रमेहति । पित्तस्य परिकोपेण तं विद्यात् कालमेहिनम् ॥ ३० ॥**

( २ ) कालमेह — जो पित्त के कोप के कारण निरन्तर स्याही की तरह काला और उष्ण मूत्र त्याग करता है उसे कालमेही जानना चाहिए ॥ ३० ॥

---

१. 'पूर्ववद्गुणविशेषेणैव' इति पा०।

२. 'संसृष्टदोषमेदःस्थानत्वादिति संनिकृष्टं दोषस्य पित्तस्य मेदसश्च स्थानं यस्मात् पित्तस्य ह्यामाशयः स्थानं तथा मेदसोऽपि यत्स्थानं वसाबहुलं तदप्यामाशयैकदेश एव, तेन दोषदूष्ययोः स्थानप्रत्यासत्त्या दूषणं नित्यं प्रत्यासन्नत्वाद्दुर्जयमिति भावः; किंवा संसृष्टदोषं मेदोरूपं स्थानं यस्य स तथा; एष विरुद्धोपक्रमत्वे हेतुः' चक्रः।

३. 'तथात्मकम्' इति पा०।

**विमर्श**—सुश्रुत ने कालमेह का वर्णन नहीं किया है किन्तु इसके स्थान में अम्लमेह नामक दूसरा ही पित्तप्रमेह का वर्णन किया है। किन्तु दोनों में कोई साम्य नहीं है, अम्लमेह का लक्षण—'अम्लरसगन्धमम्लमेही' किया गया है, कालमेह में काला मूत्र होता है।

**चाषपक्षनिभं मूत्रमम्लं मेहति यो नरः। पित्तस्य परिकोपेण तं विद्यान्नीलमेहिनम् ॥ ३१ ॥**

**( ३ )** नीलमेह — पित्तकोप के कारण चाषपक्षी ( नीलकण्ठ ) के पंख के समान वर्णवाला ( नीलरूप का ), और अम्ल मूत्र त्याग करता है उसे नीलमेही जानना चाहिए ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—इसमें पित्त की विदग्धावस्था के कारण नीलवर्ण और अम्ल रस पाया जाता है।

**विस्रं लवणमुष्णं च रक्तं मेहति यो नरः। पित्तस्य परिकोपेण तं विद्याद्रक्तमेहिनम् ॥ ३२ ॥**

**( ४ )** रक्तमेह [ Hematuria ] — जो मनुष्य पित्त कोप के कारण विस्र ( आमगन्धी ) नमकीन, गर्म और रक्त वर्ण का मूत्र त्याग करता है उसे रक्तमेही जानना चाहिए ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—विदग्ध पित्त का गुण विस्र, नमकीन और उष्णता इसमें पायी जाती है, मूत्र लाल होने से इसका नाम रक्तमेह रखा गया है।

**मञ्जिष्ठोदकसंकाशं भृशं विस्रं प्रमेहति। पित्तस्य परिकोपात्तं विद्यान्माञ्जिष्ठमेहिनम् ॥३३॥**

**( ५ )** माञ्जिष्ठमेह [ Haemoglobinuria ] — पित्त के कोप के कारण जो मनुष्य मजीठ के क्वाथ के समान रक्तवर्ण का और अधिक आमगन्धी मूत्र का त्याग करता है उसे माञ्जिष्ठमेही जानना चाहिए ॥ ३३ ॥

**हरिद्रोदकसङ्काशं कटुकं यः प्रमेहति। पित्तस्य परिकोपात्तं विद्याद्धारिद्रमेहिनम् ॥ ३४ ॥**

**( ६ )** हारिद्रमेह [ Bilirubinuria ] — जो मनुष्य पित्त के कुपित होने से हल्दी के जल के सदृश पीला और कटु रस युक्त मूत्र का त्याग करता है उसे हारिद्रमेही जानना चाहिए ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—इसमें मूत्र में पित्तरञ्जक ( Bilirubin ) की अधिक मात्रा होती है अतः मूत्र पीला होता है। यह प्रमेह कामला ( Jaundice ) आदि पित्तजन्य रोगों में अधिक पाया जाता है।

**इत्येते षट् प्रमेहाः पित्तप्रकोपनिमित्ता व्याख्याता भवन्ति ॥ ३५ ॥**

इस प्रकार पित्त के प्रकोप के कारण होनेवाले इन ६ प्रमेहों की व्याख्या की गयी है ॥ ३५ ॥

**कषायकटुतिक्तरूक्षलघुशीतव्यवायव्यायामवमनविरेचनास्थापनशिरोविरेचनातियोगसंधारणानशनाभिघातातपोद्वेगशोकशोणितातिषेकजागरणविषमशरीरन्यासानुपसेवमानस्य तथाविधशरीरस्यैव[1] क्षिप्रं वातः प्रकोपमापद्यते ॥ ३६ ॥**

वातप्रमेह का निदान — कषैला, कटु, तिक्त, रूक्ष, हल्का, शीतल द्रव्यों का सेवन और अधिक मैथुन, व्यायाम, वमन, विरेचन, आस्थापन, शिरोविरेचन के अतियोग होने से, मलमूत्रों के वेगों को रोकने से, उपवास, चोट लगना, अधिक धूप में बैठना, अधिक उद्वेग, शोक, अधिक रक्त का स्राव, अधिक जागना और अनुचित रूप से बैठना या सोना इस प्रकार की क्रियाओं के करने से तथा अधिक मेदा और शिथिल प्रकृतिवाले मनुष्य के शरीर में शीघ्र ही वायु कुपित हो जाती है ॥ ३६ ॥

**® स प्रकुपितस्तथाविधे[2] शरीरे विसर्पन् यदा वसामादाय मूत्रवहानि स्रोतांसि प्रतिपद्यते तदा वसामेहमभिनिर्वर्तयति; यदा पुनर्मज्जानं मूत्रबस्तावाकर्षति तदा मज्जमेहमभिनिर्वर्तयति; यदा तु लसीकां मूत्राशयेऽभिवहन्मूत्रमनुबन्धं[3] च्योतयति लसीकातिबहुत्वाद्विक्षेपणाच्च वायोः खल्वस्यातिमूत्रप्रवृत्तिसङ्गं[4] करोति, तदा स मत्त इव गजः क्षरत्यजस्रं**

---

१. 'तथात्मकशरीरस्यैव' इति पा०। २. 'तथात्मके शरीरे' इति पा०।

३. 'अनुबन्धमित्यविच्छेदेन, च्योतयति पातयति' चक्रः। 'श्च्योतयति' यो.।

४. 'लसीकातिबहुत्वाद्विक्षेपाच्चास्यातिमूत्रप्रवृत्तिसङ्गं करोति' ह.।

**मूत्रमवेगं, तं हस्तिमेहिनमाचक्षते; ओजः पुनर्मधुरस्वभावं, तद् यदा रौक्ष्याद्वायुः कषायत्वेनाभिसंसृज्य मूत्राशयेऽभिवहति तदा मधुमेहं करोति ॥ ३७ ॥**

वात प्रमेह की सम्प्राप्ति — वह कुपित होकर वायु शिथिल और अधिक मेदावाले पुरुषों के शरीर में चारों तरफ भ्रमण करती हुई जब वसा को लेकर मूत्रस्रोत में प्रवेश करती है तब वसामेह उत्पन्न करती है। जब पुनः मज्जा को मूत्रबस्ति में खींच लाती है तो मज्जमेह को उत्पन्न करती है। जब लसीका को मूत्राशय में ले जाकर मूत्र को लगातार निकालता है और लसीका के अधिक होने से एवं वायु अपने विशेष गुण से उसे अत्यन्त मूत्र की प्रवृत्ति और अवरोध को करती है तब वह मतवाले हाथी की तरह वेग से रहित मूत्र को बार-बार त्याग करता है तो उसे हस्तिमेही कहते हैं। पुनः ओज मधुर स्वभाववाला होता है, उसको जब वायु रूक्षता के कारण कषाय रस से मिलकर मूत्राशय में ले आती है तब मधुमेह को उत्पन्न करती है॥

* **इमांश्चतुरः प्रमेहान् वातजानसाध्यानाचक्षते भिषजः, महात्ययिकत्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वाच्चेति ॥ ३८ ॥**[1]

वातज ४ प्रमेहों की असाध्यता में हेतु — महाविनाशकारी होने से और दोष एवं दूष्य की परस्पर-विरुद्ध चिकित्सावाले होने से इन चार वातज प्रमेहों को वैद्य लोग असाध्य कहते हैं।

* **तेषामपि पूर्ववद्गुणविशेषेण नामविशेषा भवन्ति; तद्यथा—वसामेहश्च, मज्जमेहश्च, हस्तिमेहश्च, मधुमेहश्चेति ॥ ३९ ॥**[2]

वातजप्रमेह के ४ भेद — इनमें भी पहले की तरह गुणों की विशेषता से भिन्न-भिन्न नाम होते हैं वह जैसे—वसामेह, मज्जमेह, हस्तिमेह और मधुमेह ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—धातुओं के क्षीण होने पर वायु कुपित होकर इन चार प्रमेहों को उत्पन्न करती है। वायु स्वयं अधिक विनाशकारी है और यह धातुओं के क्षय होने पर शरीर को शीघ्र ही नष्ट कर देती है और मज्जा आदि गम्भीर धातुओं का नाश होने से वह अधिक उपद्रवकारी हो जाती है इसलिये 'महात्ययत्वात्' कहा गया है। और इसकी चिकित्सा भी विरुद्ध होती है जो दूष्य मेद को ठीक करनेवाली चिकित्सा है वह दोष वायु को बढ़ानेवाली है, जो वातदोषनाशक चिकित्सा है वह मेद को बढ़ानेवाली है। इस प्रकार दोष और दूष्य की परस्पर-विरुद्ध चिकित्सा होने से असाध्य माना गया है। वातज प्रमेह में वायु के शीघ्रकारी होने से जितनी शीघ्रता से धातुओं का नाश होता है उतना शीघ्र उसकी पूर्ति के लिये प्रभावकारी औषधियों का प्रायः अभाव ही देखा जाता है। और दूसरी बात यह है कि इसमें गम्भीर धातुओं का शीघ्रता से नाश होता है अतः शीघ्र ही भयंकर उपद्रव होने की भी सम्भावना रहती है इसीलिये इसे असाध्य घोषित किया है। यद्यपि वातज प्रमेहों की भी चिकित्सा शास्त्रों में वर्णित है पर प्रारम्भिक अवस्था में है और अन्य कारण से कुपित वातज प्रमेह में है। पर धातुक्षयज वातज प्रमेह असाध्य ही होते हैं।

**तत्र श्लोका वातप्रमेहविशेषविज्ञानार्था भवन्ति—॥ ४० ॥**

वातप्रमेहों के विशेष भेदों के ज्ञान के लिये यहाँ पर ये श्लोक हैं ॥ ४० ॥

**वसामिश्रं वसाभं वा मुहुर्मेहति यो नरः। वसामेहिनमाहुस्तमसाध्यं वातकोपतः ॥ ४१ ॥**

( १ ) वसामेह — जो मनुष्य वात के कुपित होने से वसा मिला हुआ या वसा की तरह बार बार मूत्र त्याग करता है तो उस वसामेही को असाध्य कहते हैं ॥ ४१ ॥

---

१. 'महात्ययिकत्वादिति मज्जप्रभृतिसारभूतधातुक्षयकारत्वात्; विरुद्धोपक्रमत्वं तु मेदसः स्निग्धादि पथ्यं तन्मेदसोऽपथ्यमित्यादि ज्ञेयम्' चक्रः।        २. 'वातगुणविशेषेण' इति पा०।

**मज्जानं सह मूत्रेण मुहुर्मेहति यो नरः। मज्जमेहिनमाहुस्तमसाध्यं वातकोपतः॥ ४२॥**

(२) मज्जमेह — वात के कुपित होने से जो मनुष्य मूत्र के साथ मज्जा का बार बार पेशाब करता है उस मज्जमेही को असाध्य कहते हैं॥ ४२॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इसे न मानकर, सर्पिर्मेह माना है।

**हस्ती मत्त इवाजस्रं मूत्रं क्षरति यो भृशम्। हस्तिमेहिनमाहुस्तमसाध्यं वातकोपतः॥४३॥**

(३) हस्तिमेह — वात के कोप के कारण जो मनुष्य लगातार मतवाले हाथी की तरह अधिक मूत्र का बार-बार त्याग करता है उस हस्तिमेही को असाध्य कहते हैं॥ ४३॥

*** कषायमधुरं पाण्डु रूक्षं मेहति यो नरः। वातकोपादसाध्यं तं प्रतीयान्मधुमेहिनम्॥**

(४) मधुमेह — वात के कोप के कारण जो मनुष्य कषाय, मधुर, पाण्डु और रूक्ष मूत्र त्याग करता है उस मधुमेही को असाध्य जानना चाहिये॥ ४४॥

**इत्येते चत्वारः प्रमेहा वातप्रकोपनिमित्ता व्याख्याता भवन्ति॥ ४५॥**

इस प्रकार वायु के कोप के कारण होने वाले इन चार प्रमेहों की व्याख्या की गयी है॥ ४५॥

**एवं त्रिदोषप्रकोपनिमित्ता विंशतिः प्रमेहा व्याख्याता भवन्ति॥ ४६॥**

इस प्रकार त्रिदोष के प्रकोप के कारण होने वाले बीस प्रमेहों की व्याख्या की गई है॥ ४६॥

**विमर्श**—प्रमेह के भेदों में संहिता तथा संग्रह ग्रन्थों में मतभेद पाया जाता है। उनका संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है। रिक्त स्थान तुलना के अभाव का द्योतक हैं।

**कफज प्रमेह**

| चरक | सुश्रुत | वाग्भट | माधवनिदान |
|---|---|---|---|
| १ उदकमेह | उदकमेह | उदकमेह | उदकमेह |
| २ इक्षुवालिकारसमेह | इक्षुवालिकामेह | इक्षुमेह | इक्षुमेह |
| ३ सान्द्रमेह | सान्द्रमेह | सान्द्रमेह | सान्द्रमेह |
| ४ सान्द्रप्रसादमेह | सुरामेह | सुरामेह | सुरामेह |
| ५ शुक्लमेह | पिष्टमेह | पिष्टमेह | पिष्टमेह |
| ६ शुक्रमेह | शुक्रमेह | शुक्रमेह | शुक्रमेह |
| ७ शीतमेह | — | शीतमेह | शीतमेह |
| ८ सिकतामेह | सिकतामेह | सिकतामेह | सिकतामेह |
| ९ शनैर्मेह | शनैर्मेह | शनैर्मेह | शनैर्मेह |
| १० आलालमेह | — | लालामेह | लालामेह |
| ११ — | लवणमेह | — | — |
| १२ — | फेनमेह | — | — |

**पित्तज प्रमेह**

| चरक | सुश्रुत | वाग्भट | माधवनिदान |
|---|---|---|---|
| १ क्षारमेह | क्षारमेह | क्षारमेह | क्षारमेह |
| २ कालमेह | — | कालमेह | कालमेह |
| ३ नीलमेह | नीलमेह | नीलमेह | नीलमेह |
| ४ लोहितमेह | शोणितमेह | रक्तमेह | रक्तमेह |
| ५ माञ्जिष्ठमेह | माञ्जिष्ठमेह | माञ्जिष्ठमेह | माञ्जिष्ठमेह |

| ६ हारिद्रमेह | हारिद्रमेह | हारिद्रमेह | हारिद्रमेह |
|---|---|---|---|
| ७ — | अम्लमेह | — | — |

वातज प्रमेह

| १ वसामेह | वसामेह | वसामेह | वसामेह |
|---|---|---|---|
| २ मज्जामेह | सर्पिर्मेह | मज्जामेह | मज्जामेह |
| ३ हस्तिमेह | हस्तिमेह | हस्तिमेह | हस्तिमेह |
| ४ मधुमेह | क्षौद्रमेह | मधुमेह | मधुमेह |

**त्रयस्तु खलु दोषाः प्रकुपिताः प्रमेहानभिनिर्वर्तयिष्यन्त इमानि पूर्वरूपाणि दर्शयन्ति; तद्यथा–जटिलीभावं केशेषु, माधुर्यमास्यस्य, करपादयोः सुप्ततादाहौ, मुखतालुकण्ठशोषं, पिपासाम्, आलस्यं, मलं काये, कायच्छिद्रेषूपदेहं, परिदाहं सुप्ततां चाङ्गेषु, षट्पदपिपीलिकाभिश्च शरीरमूत्राभिसरणं, मूत्रे च मूत्रदोषान्, विस्रं शरीरगन्धं, निद्रां, तन्द्रां च सर्वकालमिति ॥ ४७ ॥**

प्रमेह के पूर्वरूप — तीनों दोष प्रकुपित होकर प्रमेहों को उत्पन्न करते हुए इन पूर्वरूपों को दिखाते हैं। जैसे केशों में जटा का बन जाना, मुख में मधुरता, हाथ पैर में शून्यता और दाह, मुख, तालु और कण्ठ का सूखना, प्यास, आलस्य, शरीर में मलों की अधिकता, शरीर के छिद्रों में मलों का अधिक लिप्त होना, सारे अंगों में दाह और शून्यता, शरीर पर और मूत्र में मक्खियों और चींटियों का बैठना, मूत्रों में मूत्र के अन्य दोषों का आ जाना, शरीर में कच्ची मछलियों की तरह गन्ध का होना और सदा निद्रा और तन्द्रा का आना पूर्वरूप होता है ॥ ४७ ॥

*** उपद्रवास्तु खलु प्रमेहिणां तृष्णातीसारज्वरदाहदौर्बल्यारोचकाविपाकाः पूतिमांसपिडकालजीविद्रध्यादयश्च तत्प्रसङ्गाद्भवन्ति ॥ ४८ ॥**

उपद्रव — प्रमेह रोग से युक्त रोगियों में प्यास की अधिकता, अतिसार, ज्वर, दाह, दुर्बलता, अरोचक, अपचन, दुर्गन्धि, मांस वाली पिडिकायें-अलजी विद्रधी आदि होती हैं प्रायः प्रमेह रोग जब बहुत दिनों तक रह जाता है तब ये उपद्रव दृष्टिगोचर होते हैं ॥ ४८ ॥

**तत्र साध्यान् प्रमेहान् संशोधनोपशमनैर्यथार्हमुपपादयंश्चिकित्सेदिति ॥ ४९ ॥**

संक्षेप में चिकित्सा सूत्र — इनमें साध्य प्रमेहों का संशोधन और उपशमनों के द्वारा यथायोग्य उपचार करके चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४९ ॥

**भवन्ति चात्र—**

*** गृध्नुमभ्यवहार्येषु स्नानचङ्क्रमणद्विषम्। प्रमेहः क्षिप्रमभ्येति नीडद्रुमम्[1]इवाण्डजः ॥५०॥**

प्रमेह रोग में उपमा — इस विषय में श्लोक है। जिस प्रकार पक्षी अपने घोसले वाले वृक्ष पर आता है, उसी प्रकार प्रमेह रोग भोजन में लोभ करने वाले, स्नान और भ्रमण नहीं करने वाले, पुरुष को शीघ्र ही प्राप्त हो जाता है ॥ ५० ॥

*** मन्दोत्साहमतिस्थूलमतिस्निग्धं महाशनम्। मृत्युः प्रमेहरूपेण क्षिप्रमादाय गच्छति॥५१॥**

मन्द उत्साहवाले, अधिक मोटे, अधिक चिकने शरीर वाले और अधिक भोजन करने वाले को मृत्यु प्रमेह रूप में शीघ्र ही लेकर चली जाती है ॥ ५१ ॥

*** यस्त्वाहारं शरीरस्य धातुसाम्यकरं नरः। सेवते विविधाश्चान्याश्चेष्टाः स सुखमश्नुते ॥**

किन को प्रमेह नहीं होता है — जो मनुष्य शारीरिक धातुओं को साम्य करने वाले आहार और नाना प्रकार की अन्य चेष्टाओं का सेवन करता है वह आरोग्य को भोगता है ॥ ५२ ॥

---

१. 'नीडद्रुमः पक्षिणां वासवृक्षः' चक्रः।

तत्र श्लोकाः—

**हेतुर्व्याधिविशेषाणां प्रमेहाणां च कारणम् । दोषधातुसमायोगो रूपं विविधमेव च ॥५३॥**
**दश श्लेष्मकृता यस्मात् प्रमेहाः षट् च पित्तजाः । यथा[1] च वायुश्चतुरः प्रमेहान् कुरुते बली ॥**
**साध्यासाध्यविशेषाश्च पूर्वरूपाण्युपद्रवाः । प्रमेहाणां निदानेऽस्मिन् क्रियासूत्रं च भाषितम् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने**
**प्रमेहनिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

अध्याय में आये हुए विषयों की सूची — भिन्न भिन्न व्याधियों के हेतु ( कारण ), प्रमेहों का कारण, दोष-धातुओं का संयोग, अनेक प्रकार के रूप ( लक्षण ), जिस कारण कफ के दश, पित्त के ६ प्रमेह होते हैं और बलवान वायु चार प्रकार के प्रमेहों को जिस प्रकार करता है। साध्य असाध्य का निरूपण, पूर्वरूप, उपद्रव और संक्षेप में प्रमेह की चिकित्सा सूत्रों का वर्णन, निदान स्थान के इस चौथे अध्याय में कहा गया है ॥ ५३-५५ ॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के निदानस्थान में प्रमेह निदान नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

**अथातः कुष्ठनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब कुष्ठ रोग निदान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**॥ सप्त द्रव्याणि कुष्ठानां प्रकृतिर्विकृतिमापन्नानि[2] भवन्ति । तद्यथा—त्रयो दोषा वातपित्तश्लेष्माणः प्रकोपणविकृताः, दूष्याश्च शरीरधातवस्त्वङ्मांसशोणितलसीकाश्चतुर्धा[3] दोषोपघातविकृता इति । एतत् सप्तानां सप्तधातुकमेवङ्गतमाजननं कुष्ठानाम्, अतः प्रभवाण्य[4]भिनिर्वर्तमानानि केवलं शरीरमुपतपन्ति ॥ ३ ॥**

कुष्ठों के सात द्रव्य-प्रकृति कारण — विकृति को प्राप्त हुए सात द्रव्य कुष्ठ के कारण होते हैं, जैसे प्रकोपक कारणों से विकृत तीन दोष वात, पित्त और कफ, दोषों के आक्रमण से विकृत हुए दूष्य स्वरूप शरीर—धातु त्वचा, मांस, रक्त, लसीका ये चार, इस प्रकार विकृत होना हुआ इन सातों धातुओं का समूह सात कुष्ठों का उत्पादक होता है, इन कारणों से उत्पन्न हुए और फैलते हुए कुष्ठ सम्पूर्ण शरीर को पीड़ित करते हैं ॥ ३ ॥

**विमर्श**—जब कुष्ठ के कारणभूत विरोधी अन्नपान, पापकर्म आदि से ही तीन वातादि दोष और ४ दूष्य दुष्ट होते हैं तब कुष्ठकारक होते हैं वे अन्य कारणों से दूषित वातादि दोष, त्वचादि ४ दूष्य विसर्प रोग को उत्पन्न करने वाले होते हैं, कुष्ठ, एवं विसर्प दोनों ही रोगों में यही सात मुख्य कारण होते हैं, पर कुष्ठोत्पादक कारणों से कुपित वातादि दोष और दूष्य कुष्ठ को, अन्य कारणों से सात द्रव्य कुपित होते हैं तो विसर्प रोग को उत्पन्न करते हैं।

---

१. 'यथा करोति वायुश्च प्रमेहांश्चतुरो बली इति पा०।
२. 'प्रकृतिविकृतिमापन्नानि' ग.। 'प्रकृतिभावं भजन्ति विकृतिमापन्नानि' ह.।
३. 'लसीकाचतुर्थाः' ह.। ४. 'प्रभवाण्यभिनिर्वर्तमानानि' इति पा०।

**चक्रपाणि** और **विजयरचित** के आधार पर कुष्ठ और विसर्प में भेद प्रस्तुत किया जा रहा है—

| कुष्ठ | विसर्प |
|---|---|
| १. अविसर्पणशील | १. विसर्पणशील |
| २. रक्तप्रधान दोष नहीं | २. रक्तप्रधान दोष |
| ३. वेदना अल्प या नहीं | ३. प्रबल वेदना ( शोणित दुष्टि ) के कारण |
| ४. सप्त द्रव्यों की दुष्टि आवश्यक | ४. सप्त द्रव्यों की दुष्टि आवश्यक नहीं |
| ५. चिरकारी | ५. अचिरकारी |

कुष्ठ की जब उत्पत्ति होती है तो तीन दोष और चार दूष्य दुष्ट रहते हैं पर जीर्ण होने पर अस्थि, मज्जा, शुक्र, सिरा, धमनी, आदि को भी दूषित कर देते हैं। इसी विषय को सुश्रुत ने कहा है यथा—'एवं कुष्ठं समुत्पन्नं त्वचि कालप्रकर्षतः। क्रमेण धातून् व्याप्नोति ॥' (सू. नि. अ. ५)। इससे यह स्पष्ट है सर्वप्रथम त्वचा, फिर लसीका, रक्त, मांस आदि क्रम से दूषित होते हैं। त्वचा के दाद, खुजली से लेकर गलित कुष्ठ तक सभी को आयुर्वेद में कुष्ठ ही माना है। दोषों की न्यूनता और अधिकता के ऊपर सात महाकुष्ठ और ग्यारह क्षुद्र कुष्ठ माने गये हैं। कुष्ठ के आयुर्वेदीय वर्णन को देखते हुए इसी निष्कर्ष पर पहुँचा जा सकता है कि यह वर्णन केवल Leprosy और Leucoderma का नहीं है अपितु 'कुष्ठ' शब्द पूरे Skin disease का द्योतक प्रतीत होता है। इसको Dermatosis भी कह सकते हैं।

*** न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम्, अस्ति तु खलु समानप्रकृतीनामपि कुष्ठानां दोषांशांशविकल्पानुबन्धस्थानविभागेन वेदनावर्णसंस्थानप्रभावनामचिकित्सितविशेषः।**

सभी कुष्ठ त्रिदोषज — एक ही दोष के प्रकुपित होने से कोई भी कुष्ठ उत्पन्न नहीं होता है। समान दोष, दूष्य प्रकृति वाले कुष्ठ में भी दोषों के अंशांश, विकल्प, अनुबन्ध और स्थान के अनुसार वेदना, वर्ण, संस्थान, प्रभाव, नाम, चिकित्सा विशेष से भेद हो जाता है।

**विमर्श**—यद्यपि तीन दोष, चार दूष्य सभी कुष्ठों की प्रकृति ( कारण ) है फिर भी वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक, द्वन्द्वज, सान्निपातिक यह अलग भेद माना जाता है। क्योंकि दोष अपने अंश के अनुसार कुपित होते हैं, जैसे वायु कहीं रूक्ष अंश से कहीं शैत्य से और कहीं चल अंश से कुपित होती है, कहीं विकल्प, जैसे दोष, साम, निराम होकर अनुबन्ध ( द्वन्द्वज ) के रूप में स्थान ( आमाशय, पक्वाशय आदि ) भेद से, शरीर में वेदना विशेष से जैसे कपाल कुष्ठ में वेदना अधिक रहती है। वर्ण विशेष से जैसे काकणन्तिका ( घुँघुची के बीज ) के वर्ण की तरह रक्त वर्ण का काकण कुष्ठ होता है। संस्थान विशेष से, जैसे 'ऋष्यजिह्वा-संस्थानम्' ( भालू की जिह्वा की तरह जो कुष्ठ होता है उसे ऋष्यजिह्व कहते हैं )। प्रभाव विशेष से, जैसे कुछ रोग अपने प्रभाव के कारण साध्य और कुछ रोग असाध्य होते हैं। नाम विशेष से जैसे कापाल, उदुम्बर आदि भेद, चिकित्सा में विशेष ज्ञान के लिये यह अलग-अलग नामकरण किया गया है।

*** स सप्तविधोऽष्टादशविधोऽपरिसंख्येयविधो वा भवति। दोषा हि विकल्पनैर्विकल्प्यमाना विकल्पयन्ति विकारान्, अन्यत्रासाध्यभावात्। तेषां विकल्पविकारसंख्यानेऽतिप्रसङ्गमभिसमीक्ष्य सप्तविधमेव कुष्ठविशेषमुपदेक्ष्यामः ॥ ४ ॥**

कुष्ठ के भेद — वह कुष्ठ सात प्रकार का, अठारह प्रकार का या असंख्य प्रकार का होता है। क्योंकि भेदों से विभक्त किए गए दोष से, असाध्य भाव के अतिरिक्त रोगों के भेद हो जाते हैं।

उनके भेदों के अनुसार रोगों की गणना में अधिक विस्तार देख कर सात प्रकार के कुष्ठ के भेदों का उपदेश करेंगे ॥ ४ ॥

**विमर्श**—क्योंकि चरक ने सात ही भेदों का केवल ( वात, पित्त, कफ, द्वन्द्वज, त्रिदोषज ) वर्णन किया है, इन दोषों के अतिरिक्त क्षुद्र कुष्ठ में दूसरे दोष नहीं होते हैं अतएव क्षुद्रकुष्ठों का भी अन्तर्भाव सप्तविध कुष्ठ में हो जाता है। चरक ने सात महाकुष्ठ का वर्णन नहीं किया है, यह भेद तो सुश्रुत का है। चरक ने प्रधान रूप से दोषों के वर्ग और चिकित्सा भेद से कुष्ठ को सात, अट्ठारह और असंख्येय माना है।

*** इह वातादिषु त्रिषु प्रकुपितेषु त्वगादींश्चतुरः प्रदूषयत्सु वातेऽधिकतरे कपालकुष्ठमभिनिर्वर्तते. पित्ते त्वौदुम्बरं, श्लेष्मणि मण्डलकुष्ठं, वातपित्तयोर्ऋष्यजिह्वं, पित्तश्लेष्मणोः पुण्डरीकं, श्लेष्ममारुतयोः सिध्मकुष्ठं, सर्वदोषाभिवृद्धौ काकणकमभिनिर्वर्तते; एवमेव सप्तविधः कुष्ठविशेषो भवति। स[1] त्वैष भूयस्तरतमतः प्रकृतौ[2] विकल्प्यमानायां भूयसीं विकारविकल्पसंख्यामापद्यते ॥ ५ ॥**

सप्तकुष्ठों में दोष सम्बन्ध — प्रकुपित हुए वात, पित्त, कफ-त्वक्, लसीका, रक्त, मांस इन चारों को दूषित करते हुए वायु की प्रधानता होने से कपालकुष्ठ उत्पन्न होता है। पित्त की प्रधानता से औदुम्बर, कफ की प्रधानता से मण्डल, वात-पित्त की प्रधानता से ऋष्यजिह्व, पित्त-कफ की प्रधानता से पुण्डरीक, श्लेष्म-वात की प्रधानता से सिध्म और एक ही साथ तीनों दोषों की प्रधानता से काकणकुष्ठ की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार यह सात प्रकार के कुष्ठ का भेद होता है। और वह फिर अंशांश द्वारा प्रकृति के विकल्प करने पर अधिक विकार के भेदों की संख्या को प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने इनको ही महाकुष्ठ माना है पर मण्डल को न मान कर अरुण माना है और सिध्म को न मान कर दद्रु को माना है। सम्भवतः गम्भीर होने पर सिध्म और दद्रु यह दोनों महाकुष्ठ हो सकते हैं और जब ये उत्तान होने हैं तो क्षुद्रकुष्ठ में आते हैं। सम्भवतः सुश्रुत ने गम्भीर दद्रु को महाकुष्ठ और अगम्भीर सिध्म को क्षुद्रकुष्ठ माना है। चरक में तो महाकुष्ठ की चर्चा नहीं है वहाँ केवल दोषों के अनुसार सात भेद बताये हैं।

**तत्रेदं सर्वकुष्ठनिदानं समासेनोपदेक्ष्यामः—शीतोष्णव्यत्यासमनानुपूर्व्योपसेवमानस्य तथा संतर्पणापतर्पणाभ्यवहार्यव्यत्यासं, मधुफाणितमत्स्यलकुचमूलककाकमाचीः सततमतिमात्रमजीर्णे च समश्नतः, चिलिचिमं च पयसा, हायनकयवकचीनकोद्दालककोरदूषप्रायाणि चान्नानि क्षीरदधितक्रकोलकुलत्थमाषातसीकुसुम्भस्नेहवन्ति, एतैरेवातिमात्रं सुहितस्य च व्यवायव्यायामसंतापानत्युपसेवमानस्य. भयश्रमसंतापोपहतस्य च सहसा शीतोदकमवतरतः, विदग्धं चाहारजातमनुल्लिख्य विदाहीन्यभ्यवहरतः, छर्दिं च प्रतिघ्नतः, स्नेहांश्चातिचरतः, त्रयो दोषा युगपत् प्रकोपमापद्यन्ते; त्वगादयश्चत्वारः शैथिल्यमापद्यन्ते; तेषु शिथिलेषु दोषाः प्रकुपिताः स्थानमधिगम्य संतिष्ठमानास्तानेव त्वगादीन् दूषयन्तः कुष्ठान्यभिनिर्वर्तयन्ति ॥ ६ ॥**

सभी कुष्ठों के संक्षेप में निदान — यहाँ यह सभी कुष्ठों का निदान संक्षेप में कहेंगे-शीत और गर्मी के परिवर्तन को और सन्तर्पण ( बृंहण ), अपतर्पण, ( लंघन ) अथवा भोज्य पदार्थ के परिवर्तन को, क्रम के विना सेवन करने वाले मधु, राब, मछली, बड़हर, मूली, मकोय को सदा अधिक मात्रा में और अजीर्ण की अवस्था में खाने वाले के, दूध के साथ चिलिचिम खाने

1. 'स एव' ग.। 2. 'भूयोऽतः प्रकृतिविकल्पनया' ह.।

वाले के, हायनक, यवक ( जई ), चीना, वनकोदो और कोदो अन्न को प्रायः दूध, दही, मट्ठा, खट्टी बेर, कुलथी, उड़द, तीसी, कुसुम्भ ( बर्रे ) और स्नेह के साथ सेवन करने वाले के, इन्हीं अन्नों को अधिक रूप में सेवन कर मैथुन, व्यायाम, तीव्र धूप का अधिक सेवन करने वाले के, भय, परिश्रम, अधिक धूप से सन्तप्त हो कर सहसा शीतल जल में गोता लगाने वाले के, विदग्ध आहार-समूह का वमन किये विना विदाही अन्न को भोजन करने वाले के, वमन के वेग को रोकने वाले के, स्नेह को अधिक मात्रा में सेवन करने वाले के तीनों दोष एक साथ कुपित हो जाते हैं। त्वचा आदि चारों ( त्वक् लसीका, रक्त और मांस ) शिथिलता को प्राप्त हो जाते हैं। इन चारों के शिथिल होने पर प्रकुपित हुए दोष स्थान प्राप्त कर रहते हुए उन्हीं त्वचा आदि को दूषित करते हुए कुष्ठ को उत्पन्न करते हैं ॥ ६ ॥

**विमर्श**—चरक ने तीन दोष, चार दूष्य एक साथ दुष्ट होकर कुष्ठ को उत्पन्न करते हैं ऐसा बताया है। सुश्रुत ने त्रिदोष पहले त्वचा को दूषित कर क्रमशः अन्य धातुओं को दूषित करते हैं, ऐसा बताया है। सुश्रुत ने इसी लिये सात धातुगत कुष्ठों का अलग-अलग वर्णन किया है। आधुनिक विचार से कुष्ठ वेसिलस लेप्रो ( Bacillus lepra ) के आक्रमण से होता है। पर उसका सम्प्राप्ति-काल दो से आठ वर्ष तक होता है। आयुर्वेद भी त्वचा आदि में दोषों का स्थायी निवास होने के बाद ही कुष्ठ की उत्पत्ति मानता है। इस सम्प्राप्ति-काल के विषय में आयुर्वेद का ही समर्थक आधुनिक विज्ञान है। रह गई कारण के विषय की बात तो, वह दोनों के सिद्धान्त भिन्न भिन्न होने से है क्योंकि—आधुनिकविज्ञान जीवाणु और आयुर्वेद त्रिदोष मानता है।

**तेषामिमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—अस्वेदनमतिस्वेदनं पारुष्यमतिश्लक्ष्णता वैवर्ण्यं कण्डूर्निस्तोदः सुप्तता परिदाहः परिहर्षो लोमहर्षः खरत्वमूष्मायणं गौरवं श्वयथुर्वीसर्पागमनमभीक्ष्णं च काये कायच्छिद्रेषूपदेहः पक्वदग्धदष्टभग्नक्षतोपस्खलितेष्वतिमात्रं वेदना स्वल्पानामपि च व्रणानां दुष्टिरसंरोहणं चेति ॥ ७ ॥**

कुष्ठ का पूर्वरूप — उन सभी कुष्ठो के ये पूर्वरूप होते हैं। वह जैसे—पसीना का न आना, या पसीने का अधिक आना, जिस स्थान पर कुष्ठ उत्पन्न होता है वहाँ पर कर्कशता, अत्यन्त चिकनापन, उस स्थान के वर्ण में विकृति, खुजली, सुई चुभोने सी पीड़ा, शून्यता, दाह, शरीर में झनझनाहट, रोमांच, रूखापन, गर्मी का अनुभव होना, शरीर में भारीपन, शोथ, वार-वार विसर्प रोग का होना, शरीर में और शरीर के छिद्रों में मल का उपदेह, शरीर में फोड़े के पकने पर, जल जाने पर, किसी चीज के काटने पर, अंगों के टूट जाने पर, चोट लगने पर और गिर जाने पर अधिक रूप में वेदना होना, छोटे भी कोई व्रण हो जाय तो उसका दुष्ट हो जाना और जल्दी न भरना ॥ ७ ॥

**ततोऽनन्तरं कुष्ठान्यभिनिर्वर्तन्ते, तेषामिदं वेदनावर्णसंस्थानप्रभावनामविशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—रूक्षारुणपरुषाणि विषमविसृतानि खरपर्यन्तानि तनून्युद्वृत्तबहिस्तनूनि[1] सुप्तवत्सुप्तानि[2] हृषितलोमाचितानि निस्तोदबहुलान्यल्पकण्डूदाहपूयलसीकान्याशुगति-समुत्थानान्याशुभेदीनि जन्तुमन्ति कृष्णारुणकपालवर्णानि च कपालकुष्ठानीति विद्यात् (१);**

कपाल कुष्ठ के लक्षण — उसके बाद कुष्ठ उत्पन्न होते हैं। उनकी वेदना, वर्ण, संस्थान, प्रभाव और नाम की भिन्नता का यह विज्ञान है। जैसे रूक्ष, अरुण, परुष, विषम, फैले हुए, जिनके किनारे खरदरे, पतले और ऊंचे उठे हुए बाहर के भाग वाले, शून्यता की तरह स्पर्शज्ञान रहित,

---

१. 'उद्वृत्तबहिस्तनूनि उच्छलीकृतबाह्यदेहानि' चक्रः। २. 'सुप्तसुप्तानि' इति पा०।

रोमांच से युक्त, अधिक सुई चुभोने सी वेदना, अल्प खुजली, दाह, पूय और लसीका वाले, शीघ्र फैलने वाले तथा उत्पन्न होने वाले, शीघ्र फटने वाले, कीड़े युक्त, काले, लाल, कपाल ( खपड़े ) के वर्ण की तरह कपाल कुष्ठ होता है, ऐसा जानना चाहिए ॥ (१) ॥

**ताम्राणि ताम्रखर[1]रोमराजीभिरवनद्धानि बहलानि बहुबहलपूयरक्तलसीकानि कण्डूक्लेद-कोथदाहपाकवन्त्याशुगतिसमुत्थानभेदीनि ससंतापक्रिमीणि पक्वोदुम्बरफलवर्णान्यौदुम्बर-कुष्ठानीति विद्यात् (२);**

उदुम्बर कुष्ठ के लक्षण — ताँबे की तरह लाल वर्ण वाले, खुरदरे, रोम के समूहों से युक्त, घने, बहुत गाढ़े, पूय, रक्त, लसीका से युक्त; खुजली, गीला, सड़न युक्त, दाहयुक्त और पकने वाले शीघ्र ही फैलने और उत्पन्न होने वाले और फूट जाने वाले, गर्मी और कृमियुक्त और पके हुए गूलर फल के सामान वर्ण वाले कुष्ठ को उदुम्बर कुष्ठ जानना चाहिए ॥ (२) ॥

**स्निग्धानि गुरूण्युत्सेधवन्ति श्लक्ष्णस्थिरपीतपर्यन्तानि शुक्लरक्तावभासानि शुक्ल[2]रोम-राजीसन्तानानि बहुबहलशुक्लपिच्छिल[3]स्राविणि बहुक्लेदकण्डूक्रिमीणि सक्तगतिसमुत्थान-भेदीनि परिमण्डलानि मण्डलकुष्ठानि विद्यात् (३);**

मण्डल कुष्ठ के लक्षण — चिकना, गुरु, ऊँचे, श्लक्ष्ण, स्थिर और पीले किनारों वाले सफेद और रक्तवर्ण की आभा वाले, श्वेत रोम से पूर्ण व्याप्त, अधिक एवं गाढ़े श्वेत लसेदार स्राव से युक्त, बहुत क्लेद ( गीलापन ), कण्डू और कृमियुक्त जो धीरे-धीरे देर से फैलने और उत्पन्न होने वाले और फूटने वाले गोलाकार कुष्ठ को मण्डल कुष्ठ जानना चाहिए ॥ (३) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने मण्डल कुष्ठ को नहीं लिखा है, एक अरुण कुष्ठ का उल्लेख किया है जैसे—'तत्र वातेनारुणाभानि तनूनि विसर्पीणि तोदभेदस्वापयुक्तान्यरुणानि ।' (सु. नि. अ. ५) । जो मण्डल कुष्ठ से सर्वथा भिन्न है और वह कफप्रधान है, अरुण वातप्रधान होता है । चरक के कपालकुष्ठ से अरुणकुष्ठ का सामञ्जस्य है पर सुश्रुत में भी कपालकुष्ठ का वर्णन है और इसे कफप्रधान माना है जब कि चरक ने वात की अधिकता से उत्पत्ति मानी है, इस प्रकार अरुण कुष्ठ सर्वथा भिन्न है और कपाल कुष्ठ की उत्पत्ति में भी दोनों में वैमत्य है ।

**परुषाण्यरुणवर्णानि बहिरन्तःश्यावानि नीलपीतताम्रावभासान्याशुगतिसमुत्थाना-न्यल्पकण्डूक्लेदक्रिमीणि दाहभेदनिस्तोद(पाक)बहु[4]लानि शूकोपहतोपमवेदनान्युत्सन्न-मध्यानि तनुपर्यन्तानि कर्कशपिडकाचितानि दीर्घपरिमण्डलान्यृष्य[5]जिह्वाकृतीनि ऋष्य-जिह्वानीति विद्यात् (४);**

ऋष्यजिह्व कुष्ठ के लक्षण — जो कठिन और कुछ लाल वर्ण का हो, जिसका बहिर्भाग और अन्तर्भाग कुछ कालिमा लिये हो, जिसमें नीली, पीली और तांबे की तरह लाल वर्ण की कान्ति हो, जो शीघ्र फैलने और उत्पन्न होने वाला हो, कुछ खुजली, क्लेद, कृमि युक्त हो, दाह, वेदना, सुई चुभाने सी पीड़ा, और पाक अधिक हो, शूक ( जौ के बाल के टूड़ ) चुभाने के समान जिसमें पीड़ा हो, बीच में उभार हो, सभी किनारों पर पतलापन हो, कर्कश फुंसियों से व्याप्त हो, लम्बा और गोल हो तथा ऋष्य ( भालू ) की जिह्वा की तरह आकृति वाला हो उसे ऋष्यजिह्व कुष्ठ जानना चाहिए ॥ ४ ॥

---

१. 'ताम्रगौरराजिभिः' ह० । 'ताम्ररोमराजिभिः' इति पा० ।

२. 'शुक्लराजीसंततानि' इति पा० ।

३. 'पिच्छास्राविणि' इति पा० ।

४. 'निस्तोदबहुलानि' इति पा० ।

५. 'ऋष्यो हरिणविशेषः' चक्रः ।

**शुक्लरक्तावभासानि रक्तपर्यन्तानि रक्तराजीसिरासन्ततान्युत्सेधवन्ति बहुबहलरक्तपूयलसीकानि कण्डूक्रिमिदाहपाकवन्त्याशुगतिसमुत्थानभेदीनि पुण्डरीकपलाशसंकाशानि पुण्डरीकाणीति विद्यात् (५);**

पुण्डरीक कुष्ठ के लक्षण — जो श्वेत और रक्त वर्ण की कान्ति वाला हो, जिनके किनारे लाल हों और रक्त वर्ण की रेखाओं और सिराओं से व्याप्त हो, उभार हो, जिनमें अधिक गाढ़ा रक्तपूय और लसीका बहती हो, खुजली और कृमि हो, जिसमें दाह और पाक हो, जो शीघ्र ही फैलता हो, और शीघ्र ही उत्पन्न हो, जिसका व्रण जल्दी फूटता हो, जो रक्त कमल की पखुड़ी के समान हो, उसे पुण्डरीक कुष्ठ जानना चाहिए ॥ ५ ॥

**परुषारुणानि विशीर्णबहिस्तनून्यन्तःस्निग्धानि शुक्लरक्तावभासानि बहून्यल्पवेदनान्यल्पकण्डूदाहपूयलसीकानि लघुसमुत्थानान्यल्पभेदक्रिमीण्यलाबुपुष्पसङ्काशानि सिध्मकुष्ठानीति विद्यात् (६);**

सिध्म कुष्ठ के लक्षण — जिसके बाहरी किनारे कठिन लाल वर्ण के टूटे-फूटे पतले और भीतर से स्निग्ध हों, श्वेत और रक्त कान्ति वाले हों, बहुत अल्प वेदना वाले हों, अल्प, खुजली, दाह, पूय और लसीका युक्त हो, छोटे कारणों से उत्पन्न होने वाले हों, बहुत ही कम फूटने वाले, कृमि से युक्त, लौकी के फूल की तरह वर्ण वाले कुष्ठ को सिध्म कुष्ठ जानना चाहिए ॥ ६ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी सिध्म कुष्ठ को माना है पर वह क्षुद्र कुष्ठ में इसकी गणना करते हैं। पर चरक के सिध्म से सुश्रुत का सिध्म भिन्न है। सुश्रुत का सिध्म शरीर के ऊर्ध्व भाग में ही होता है उसमें किसी भी प्रकार की वेदना नहीं होती और न उसमें पूयलसीका आदि का स्राव ही होता है, साधारण सी खुजली होती है, और बहुत पतले इसके धब्बे पड़ते हैं। इन लक्षणों के आधार पर ही उसे क्षुद्र कुष्ठ में रक्खा है। पर चरक का सिध्म गम्भीर धातु स्थायी होने से और वात-कफ की अधिकता होने से उसमें वेदना और स्राव आदि होते हैं इसलिये इसे इन्होंने महाकुष्ठ में रक्खा है।

**काकणन्तिकावर्णान्यादौ पश्चात्तु सर्वकुष्ठलिङ्गसमन्वितानि पापीयसा सर्वकुष्ठलिङ्गसंभवेनानेकवर्णानि काकणानीति विद्यात्। तान्यसाध्यानि, साध्यानि पुनरितराणि ॥ ८ ॥**

काकणक कुष्ठ के लक्षण — प्रारम्भ में ( रत्ती, घुँघुँची ) के वर्ण के समान, बाद में सभी कुष्ठों के लक्षणों से युक्त और दुष्ट, सभी कुष्ठों के लक्षणों के होने से अनेक वर्ण वाले कुष्ठ को काकणक कुष्ठ जानना चाहिए। वे असाध्य और शेष साध्य होते हैं ॥ ८ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने बीच में काला, चारों तरफ लाल इसका वर्ण माना है जैसे कि लाल घुनची का स्वरूप होता है। ऊपर सात महा कुष्ठों का वर्णन किया गया है और ये ही प्रधान कुष्ठ हैं शेष ग्यारह कुष्ठ चिकित्साभेद के लिये माने गये हैं जिनका वर्णन चिकित्सा स्थान में किया जायगा।

*** तत्र यदसाध्यं तदसाध्यतां नातिवर्तते, साध्यं पुनः किंचित् साध्यतामतिवर्तते कदाचिदपचारात्। साध्यानि हि षट् काकणकवर्ज्यान्यचिकित्स्यमानान्यपचारतो वा दोषैरभिष्यन्दमानान्यसाध्यतामुपयान्ति ॥ ९ ॥**

साध्यासाध्यता का विचार — इनमें जो असाध्य हैं वे कभी भी अपनी असाध्यता को नहीं छोड़ते। कोई साध्य रोग कभी कभी अपचार से साध्यता का अतिक्रमण कर जाते हैं। काकणक को छोड़कर छः कुष्ठ साध्य है। ये चिकित्सा न करने से या अपचार से दोषों से पूर्ण होने के कारण असाध्य हो जाते हैं ॥ ९ ॥

---

१. 'रक्तसिराराजिसंततानि' ग.। २. 'पुण्डरीकपलाशशब्देन पद्मपुष्पदलमिह' चक्रः। ३. 'पापीयसाम्' इति पा०।

**साध्यानामपि ह्युपेक्ष्यमाणानां त्वङ्मांसशोणितलसीकाकोथक्लेदसंस्वेदजाः क्रिमयोऽभिमूर्च्छन्ति; ते भक्षयन्तस्त्वगादीन् दोषाः[1] पुनर्दूषयन्त इमानुपद्रवान् पृथक् पृथगुत्पादयन्ति—तत्र वातः श्यावारुणवर्णपरुषतामपि च रौक्ष्यशूलशोषतोदवेपथुहर्षसङ्कोचायासस्तम्भसुप्तिभेदभङ्गान् . पित्तं दाहस्वेदक्लेदकोथस्रावपाकरागान् , श्लेष्मा त्वस्य श्वैत्यशैत्यकण्डूस्थैर्यगौरवोत्सेधोपस्नेहोपलेपान् , क्रिमयस्तु त्वगादींश्चतुरः सिराः स्नायूश्चास्थीन्यपि च तरुणान्याददते[2] ॥ १० ॥**

कुष्ठ में दोषों के आधार पर लक्षण — साध्य कुष्ठों की भी उपेक्षा करने से, त्वग् , मांस, रक्त, लसीका के सड़कर गल जाने से या अधिक पसीने आदि के होने से, स्वेदज कृमियों के पड़ जाने से वे कृमि त्वचा आदि को भक्षण करते हुए और दोष उन त्वचा आदि को फिर से अधिक रूप में दूषित करते हुए अलग-अलग इन उपद्रवों को उत्पन्न करते हैं। इनमें वायु कुष्ठ से आक्रान्त स्थान में श्याव और अरुण वर्ण, कठोरता, रूक्षता, शूल, मुख का सुखना, सूई चुभोने सी पीड़ा, कम्प, रोमांच, अंगों में संकोच, बिना परिश्रम की थकावट, शरीर में जकड़ाहट, शून्यता, विदीर्ण करने की तरह पीड़ा, अंग-भंग आदि। पित्त से दाह, पसीना का अधिक आना, कुष्ठ के स्थान में क्लेद, सड़न, मवाद का बहना, पकना और लालिमा को तथा कफ से कुष्ठ के स्थान में सफेदी, शीतलता, खुजली, स्थिरता, भारीपन, उभार, चिकनापन और लेप लगाये हुए की तरह कुष्ठ के स्थानों में अनुभव होना, उत्पन्न होते हैं और कृमियाँ त्वचा आदि चारों धातुओं को खाने के बाद धीरे-धीरे सिरा, स्नायु और तरुणास्थियों को भक्षण कर जाती हैं॥ १० ॥

*** अस्यां चैवावस्थायामुपद्रवाः कुष्ठिनं स्पृशन्ति; तद्यथा—प्रस्रवणमङ्गभेदः पतनान्यङ्गावयवानां तृष्णाज्वरातीसारदाहदौर्बल्यारोचकाविपाकाश्च, तथाविधमसाध्यं विद्यादिति ॥**

कुष्ठ के उपद्रव — इसी अवस्था में कुष्ठ रोगी को ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं जैसे पूय का बहना, अंगों का टूटना, अंगों के अवयवों का कट कर गिरना, प्यास, ज्वर, अतिसार, दाह, दुर्बलता, अरोचक और अपचन होते हैं। इस प्रकार के कुष्ठ को असाध्य जानना चाहिए ॥ ११ ॥

**भवन्ति चात्र—**

*** साध्योऽयमिति यः पूर्वं नरो रोगमुपेक्षते । स किंचित्कालमासाद्य मृत एवावबुध्यते॥१२॥**
**यस्तु प्रागेव रोगेभ्यो रोगेषु तरुणेषु वा । भेषजं कुरुते सम्यक स चिरं सुखमश्नुते ॥ १३ ॥**
**यथा ह्यल्पेन यत्नेन च्छिद्यते तरुणस्तरुः । स एवातिप्रवृद्धस्तु च्छिद्यतेऽतिप्रयत्नतः[3] ॥ १४ ॥**
**एवमेव विकारोऽपि तरुणः साध्यते सुखम् । विवृद्धः साध्यते कृच्छ्रादसाध्यो वाऽपि जायते॥**

सामान्यतः सभी रोगों में शीघ्र ही चिकित्सा का उपदेश — जो मनुष्य यह रोग साध्य है, ऐसा समझ कर पहले रोग की उपेक्षा करता है तो वह कुछ काल के बाद मरा हुआ ही जाना जाता है। जो मनुष्य रोग उत्पन्न होने के पहले रोग की तरुणावस्था में, औषधियों के द्वारा उचित चिकित्सा करता है तो वह बहुत दिनों तक सुख भोगता है। जैसे तरुण वृक्ष थोड़े ही परिश्रम के द्वारा काटा जाता है और वही बड़ा हो जाय तो बहुत परिश्रम करने पर काटा जाता है, इसी प्रकार तरुण रोग सुखपूर्वक ठीक हो जाते हैं। यदि दोष बढ़ जाय तो रोग कठिनता से अच्छे होते हैं, अथवा असाध्य ही हो जाते हैं॥ १२-१५ ॥

---

१. 'दोषान्' इति पा० । २. 'खादन्ति' इति पा०।
३. 'यत्नात् कृच्छ्रेण छिद्यते' ग. ।

तत्र श्लोकः—

**संख्या द्रव्याणि दोषाश्च हेतवः पूर्वलक्षणम् । रूपाण्युपद्रवाश्चोक्ताः कुष्ठानां कौष्ठिके पृथक् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने कुष्ठनिदानं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

अध्याय की सूची — कुष्ठों की संख्या, द्रव्य, दोष, दूष्य, हेतु ( निदान ), पूर्वरूप, लक्षण और उपद्रव अलग-अलग इस कुष्ठ निदान में कहे गए हैं ॥ १६ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के निदानस्थान में कुष्ठनिदान नामक पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठोऽध्यायः

**अथातः शोषनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद शोष निदान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥१-२॥

**विमर्श**—कुष्ठ और शोष दोनों ही कृतयुग में एक साथ ही उत्पन्न हुए इस लिये कुष्ठ के बाद यक्ष्मा कहा गया है । इस रोग में रसादि धातुओं का शोषण हो जाता है इसलिये इसे शोष कहते हैं इसका दूसरा नाम क्षय भी है क्योंकि अनुलोम या प्रतिलोम गति से सभी धातुओं का क्षय हो जाता है और कार्य करने की शक्ति का भी क्षय हो जाता है । इसका तीसरा नाम राजयक्ष्मा भी है क्योंकि सबसे पहले यह राजा चन्द्रमा को हुआ था और यक्ष्मा (रोग) रोगों में राजा है इसलिये भी राजयक्ष्मा कहा जाता है । इसी तथ्य को सुश्रुत ने भी बताया है; यथा—'अनेकरोगानुगतो बहुरोगपुरोगमः । दुर्विज्ञेयो दुर्निवारः शोषो व्याधिर्महाबलः ॥ संशोषणाद्रसादीनां शोष इत्यभिधीयते क्रियाक्षयकरत्वाच्च क्षय इत्युच्यते पुनः ॥ राज्ञश्चन्द्रमसो यस्मादभूदेष किलामयः । तस्मात्तं राजयक्ष्मेति केचिदाहुर्मनीषिणः ॥' ( सु० उ० अ० ४१ )

**इह खलु चत्वारि शोषस्यायतनानि भवन्ति; तद्यथा—साहसं संधारणं क्षयो विषमाशनमिति ॥ ३ ॥**

शोष के कारण — इस आयुर्वेद में यक्ष्मा के चार कारण हैं । जैसे—साहस, सन्धारण, क्षय और विषम भोजन ॥ ३ ॥

**तत्र साहसं शोषस्यायतनमिति यदुक्तं तदनुव्याख्यास्यामः — यदा पुरुषो दुर्बलो हि सन् बलवता सह विगृह्णाति, अतिमहता वा धनुषा व्यायच्छति, जल्पति वाऽप्यतिमात्रम्, अतिमात्रं वा भारमुद्वहति, अप्सु वा प्लवते चातिदूरम्, उत्सादनपदाघातने[1] वाऽतिप्रगाढमासेवते, अतिप्रकृष्टं वाऽध्वानं द्रुतमभिपतति, अभिहन्यते वा, अन्यद्वा किंचिदेवंविधं विषममतिमात्रं वा व्यायामजातमारभते, तस्यातिमात्रेण कर्मणोरः क्षण्यते ।**

( १ ) साहस की व्याख्या — शोष का कारण साहस है, यह जो कहा गया उसकी व्याख्या करेंगे—जब मनुष्य दुर्बल होने पर भी बलवान् से लड़ाई करता है, अथवा बहुत बड़े धनुष को

१. 'उत्सादनपराघातने' यो. ।

चलाता है या अधिक बातचीत करता है, या अधिक भार ढोता है, या पानी में अधिक दूर तक तैरता है, उबटन और पैरों से शरीर पर आघात ( पैरों द्वारा शरीर को कुचलवाना ) अधिक रूप में करता है, बहुत दूर तक रास्ते में शीघ्रता से दौड़ता है, या शरीर में अधिक चोट खा जाता है और अन्य कोई भी इसी प्रकार का विषम या अधिक व्यायाम आदि कार्य करता है तो उस अधिक कार्य के करने से उसकी छाती में ( अर्थात् फुफ्फुस ) में क्षत हो जाता है।

**तस्योरःक्षतमुपप्लवते वायुः। स तत्रावस्थितः श्लेष्माणमुरःस्थमुपसंगृह्य[1] पित्तं च दूषयन् विहरत्यूर्ध्वमधस्तिर्यक् च।**

साहसजन्य यक्ष्मा की सम्प्राप्ति — उसके विदीर्ण वक्ष प्रदेश में वायु भर जाती है। वहाँ भरी हुई वह वायु वक्षप्रदेश में रहने वाले कफ को साथ में लेकर, पित्त को दूषित करती हुई ऊपर, नीचे, और तिर्यक् चलने लगती है।

**तस्य योंऽशः शरीरसन्धीनाविशति तेनास्य जृम्भाऽङ्गमर्दो ज्वरश्चोपजायते, यस्त्वामाशयमभ्युपैति तेन रोगा भवन्ति उरस्था अरोचकश्च, यः कण्ठमभिप्रपद्यते कण्ठस्तेनोद्ध्वंसते[2] स्वरश्चावसीदति, यः प्राणवहानि स्रोतांस्यन्वेति तेन श्वासः प्रतिश्यायश्च जायते, यः शिरस्यवतिष्ठते शिरस्तेनोपहन्यते; ततः क्षणनाच्चैवोरसो विषमगतित्वाच्च वायोः कण्ठस्य चोद्ध्वंसनात् कासः सततमस्य संजायते, स कासप्रसङ्गादुरसि क्षते शोणितं ष्ठीवति, शोणितगमनाच्चास्य[3] दौर्बल्यमुपजायते; एवमेते साहसप्रभवाः साहसिकमुपद्रवाः स्पृशन्ति। ततः स उपशोषणैरेतैरुपद्रवैरुपद्रुतः शनैः शनैरुपशुष्यति तस्मात् पुरुषो मतिमान् बलमात्मनः समीक्ष्य तदनुरूपाणि कर्माण्यारभेत कर्तुं; बलसमाधानं हि शरीरं, शरीरमूलश्च पुरुष इति ॥ ४ ॥**

साहसजन्य यक्ष्मा के लक्षण — उसका जो भाग शरीर की सन्धियों में प्रवेश करता है, उससे जम्भाई, अङ्गमर्द और ज्वर होता है, उसका जो भाग आमाशय में जाता है, उससे उरोरोग और अरोचक होता है। उसका जो भाग कण्ठ प्रदेश में जाता है, उससे कण्ठ विकृत और स्वरभेद हो जाता है। जो भाग प्राणवह स्रोतों में जाता है उससे श्वास और प्रतिश्याय उत्पन्न होता है। जो भाग शिरःप्रदेश में जाकर रुकता है उससे शिर विकृत हो जाता है। इसके बाद वक्षप्रदेश फट जाने से, वायु की विषमगति होने से और कण्ठ के विकृत होने से उसे कास लगातार आने लगता है, वह लगातार कास के कारण छाती में क्षत हो जाने से रक्त को थूकता है, रक्त के आने से इसको दुर्बलता हो जाती है। इस प्रकार ये साहस से उत्पन्न उपद्रव साहस करने वाले पुरुष में हो जाते हैं। उसके बाद शरीर को सुखाने वाले इन उपद्रवों से पीडित वह पुरुष धीरे-धीरे सूखने लगता है। इसलिए बुद्धिमान् पुरुष अपने बल को देखकर उसके अनुसार कार्यों को प्रारम्भ करे। क्योंकि शरीर बल के द्वारा ही सम्यक् रूप से धारण किया जाता है और पुरुष शरीर के आधार पर ही रहता है ॥ ४ ॥

**भवति चात्र—**

**साहसं वर्जयेत् कर्म रक्षञ्जीवितमात्मनः। जीवन् हि पुरुषस्त्विष्टं कर्मणः फलमश्नुते ॥ ५ ॥**

अपने जीवन की रक्षा करता हुआ पुरुष साहस सम्बन्धी सभी कार्यों को न करे, क्योंकि जीता हुआ मनुष्य तो अपने कर्म के अनुसार अभिलषित भोगता है ॥ ५ ॥

**संधारणं शोषस्यायतनमिति यदुक्तं तदनुव्याख्यास्यामः—यदा पुरुषो राजसमीपे भर्तुः**

---

१. 'उपसंसृज्ये शोषयन् विहरति' इति पा.। २. 'कण्ठस्तेनोद्ध्वस्य' इति पा०।
३. 'शोणितगमनाच्चास्यदौर्गन्ध्यमुपजायते' ग.।

**समीपे वा गुरोर्वा पादमूले द्यूतसभमन्यं वा सतां समाजं स्त्रीमध्यं वा समनुप्रविश्य यानैर्वाऽप्युच्चावचैरभियान् भयात् प्रसङ्गाद्ध्रीमत्त्वाद्घृणित्वाद्वा निरुगद्धयागतान् वातमूत्रपुरीषवेगान् तदा तस्य संधारणाद्वायुः प्रकोपमापद्यते।**

**( २ )** संधारण की व्याख्या — मल-मूत्र के वेगों को रोकना शोष का कारण है यह जो कहा है उसकी व्याख्या करेंगे। जब मनुष्य राजा के समीप में या मालिक के समीप में या गुरु के चरणों के पास या जुआरियों के सभा में या अन्य सभ्य समाज में या स्त्रियों के बीच में जाकर, अथवा ऊची-नीची सवारियों में चलते हुए, भय के प्रसंग से या लज्जा से या घृणा से आये हुए वात, मूत्र, मल के वेगों को रोकता है तब उन वेगों को रोकने से वायु कुपित हो जाता है।

**स प्रकुपितः पित्तश्लेष्माणौ समुदीर्योर्ध्वमधस्तिर्यक् च विहरति।**

संधारणजन्य राजयक्ष्मा की सम्प्राप्ति — वह कुपित हुआ वायु पित्त और कफ को उभाड़ कर ऊपर नीचे और तिर्यक् भागों में फैल जाती है।

**ततश्चांशविशेषेण पूर्ववच्छरीरावयवविशेषं प्रविश्य शूलमुपजनयति, भिनत्ति पुरीषमुच्छोषयति वा, पार्श्वे चातिरुजति, अंसाववमृद्नाति, कण्ठमुरश्चावधमति, शिरश्चोपहन्ति, कासं श्वासं ज्वरं स्वरभेदं प्रतिश्यायं चोपजनयति; ततः स उपशोषणैरेतैरुपद्रवैरुपद्रुतः शनैः शनैरुपशुष्यति। तस्मात् पुरुषो मतिमानात्मनः शारीरेष्वेव योगक्षेमकरेषु प्रयतेत विशेषेण; शरीरं ह्यस्य मूलं, शरीरमूलश्च पुरुषो भवति॥ ६॥**

संधारणजन्य राजयक्ष्मा लक्षण — इसके बाद वही विकृत वात अंशभेद से पहले की तरह (साहस जन्य शोष की तरह) शरीर के भिन्न-भिन्न अवयवों में जाकर शूल उत्पन्न करता है, मल को पतला कर बाहर निकालता है, अथवा सुखा डालता है, पार्श्वों में अधिक वेदना उत्पन्न करता है, कंधों में मर्दन करने की तरह पीड़ा करता है, कंठ और छाती को दबाता है, शिर को पीड़ित करता है खाँसी, ज्वर, स्वरभेद और प्रतिश्याय उत्पन्न करता है। इसके बाद वह शरीर को सुखाने वाले इन उपद्रवों से युक्त होकर धीरे-धीरे सूखने लगता है। इसलिये बुद्धिमान मनुष्य अपने शरीर के योग और क्षेम करने वाले वस्तुओं का ही सेवन करने में परिश्रम करे। पुरुष का शरीर ही मूल है और शरीर मूल वाला ही पुरुष होता है॥ ६॥

**विमर्श**—'अलब्धलाभो योगः, लब्धस्य परिरक्षणं क्षेमः'—नहीं प्राप्त वस्तुओं को प्राप्त करना योग है पायी हुई वस्तु की रक्षा करना क्षेम कहा जाता है। यदि मनुष्य स्वास्थ्यहीन है तो उचित उपाय द्वारा स्वास्थ्य प्राप्त करना योग कहा जाता है। स्वास्थ्य ठीक होने पर नियमित आहार-विहार, रात्रि एवं दिनचर्या और ऋतुचर्या का पालन करते हुए स्वास्थ्य बनाये रखने को क्षेम कहा जाता है। बुद्धिमान् मनुष्यों को ये दोनों कार्य नियमित रूप से करने चाहिये।

**भवति चात्र—**

**ॐ सर्वमन्यत् परित्यज्य शरीरमनुपालयेत्। तदभावे हि भावानां सर्वाभावः शरीरिणाम्॥**

अन्य सभी संसारिक कार्यों को छोड़कर शरीर का पालन करना चाहिये क्योंकि शरीर का अभाव हो जाने पर पुरुषों के लिए सभी वस्तुओं का अभाव हो जाता है॥ ७॥

**विमर्श**—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष या प्राणैषणा, धनैषणा, परलोकैषणा यह तीन इच्छायें प्रत्येक शरीरधारी में प्रधान रूप से होती है और यह धर्मादि चार पुरुषार्थ या तीन एषणायें शरीर के रहने पर ही सम्भव हैं। यदि शरीर ही नहीं है तो कोई कार्य होना सम्भव नहीं है इसलिये प्रधान रूप से शरीर की रक्षा का उपदेश किया गया है।

क्षयः शोषस्यायतनमिति यदुक्तं तदनुव्याख्यास्यामः—यदा पुरुषोऽतिमात्रं शोकचिन्तापरिगतहृदयो भवति, ईर्ष्योत्कण्ठाभयक्रोधादिभिर्वा समाविश्यते, कृशो वा सन् रूक्षान्नपानसेवी भवति, दुर्बलप्रकृतिरनाहारोऽल्पाहारो वा भवति, तदा तस्य हृदयस्थायी रसः क्षयमुपैति; स तस्योपक्षयाच्छोषं प्राप्नोति, अप्रतीकाराच्चानुबध्यते यक्ष्मणा यथोपदेक्ष्यमाणरूपेण (१);

( २ ) धातुक्षय यक्ष्मा का कारण — क्षय यक्ष्मा का कारण होता है, यह जो कहा है उसकी व्याख्या करेंगे। जब पुरुष अत्यन्त शोक, चिन्ता से युक्त हृदय वाला होता है; ईर्ष्या, उत्कण्ठा, भय क्रोधादि से घिरा रहता है; अथवा दुर्बल होते हुए पुरुष रूक्ष, अन्न और पान का लगातार सेवन करता है अथवा दुर्बल प्रकृति का मनुष्य उपवास अधिक करता है या थोड़ा भोजन करता है, तब उस पुरुष के हृदय में रहने वाला रस क्षीण हो जाता है। वह उस रस के क्षीण होने से शोष को प्राप्त करता है। उसकी उचित चिकित्सा न करने से उस व्यक्ति को आगे कहे जाने वाले लक्षणों वाला यक्ष्मा हो जाता है।

* यदा वा पुरुषोऽतिहर्षादतिप्रसक्तभावः स्त्रीष्वतिप्रसङ्गमारभते[1], तस्यातिमात्रप्रसङ्गाद्रेतः क्षयमेति। क्षयमपि चोपगच्छति रेतसि यदि मनः स्त्रीभ्यो नैवास्य निवर्तते, तस्य चातिप्रणीतसङ्कल्पस्य मैथुनमापद्यमानस्य न शुक्रं प्रवर्ततेऽतिमात्रोपक्षीणरेतस्त्वात्[2], तथाऽस्य वायुर्व्यायच्छमानशरीरस्यैव धमनीरनुप्रविश्य शोणितवाहिनीस्ताभ्यः शोणितं प्रच्यावयति, तच्छुक्रक्षयादस्य पुनः शुक्रमार्गेण शोणितं प्रवर्तते वातानुसृतलिङ्गम्। अथास्य शुक्रक्षयाच्छोणितप्रवर्तनाच्च सन्धयः शिथिलीभवन्ति, रौक्ष्यमुपजायते, भूयः शरीरं दौर्बल्यमाविशति, वायुः प्रकोपमापद्यते; स प्रकुपितो वशिकं[3] शरीरमनुसर्पन्नुदीर्य श्लेष्मपित्ते, परिशोषयति मांसशोणिते, प्रच्यावयति श्लेष्मपित्ते, संरुजति पार्श्वे, अवमृद्नात्यंसौ, कण्ठमुद्ध्वंसति, शिरः श्लेष्माणमुपक्लेश्य प्रतिपूरयति श्लेष्मणा, सन्धींश्च प्रपीडयन् करोत्यङ्गमर्दमरोचकाविपाकौ च, पित्तश्लेष्मोत्क्लेशात् प्रतिलोमगत्वाच्च वायुर्ज्वरं कासं श्वासं स्वरभेदं प्रतिश्यायं चोपजनयति[4]; स कासप्रसङ्गादुरसि क्षते शोणितं ष्ठीवति, शोणितगमनाच्चास्य दौर्बल्यमुपजायते, ततः स उपशोषणैरेतैरुपद्रवैरुपद्रुतः शनैः शनैरुपशुष्यति। तस्मात् पुरुषो मतिमानात्मनः शरीरमनुरक्षञ्छुक्रमनुरक्षेत्। परा ह्येषा फलनिर्वृत्तिराहारस्येति ॥८॥

क्षयजन्य शोष की सम्प्राप्ति — जब पुरुष अत्यन्त हर्ष से, कामासक्त होकर स्त्रियों से अत्यन्त मैथुन करता है तो उस अत्यन्त मैथुन से शुक्र का क्षय हो जाता है और शुक्र के क्षय हो जाने पर भी उस पुरुष का मन स्त्री-प्रसंग से नहीं रुकता अतः अत्यन्त मैथुन करने की प्रतिज्ञा करनेवाले उस पुरुष का मैथुन करते हुए अधिकमात्रा में शुक्रक्षय हो जाने के कारण शुक्र का स्राव नहीं होता तथा वात अत्यन्त मैथुन करनेवाले इस पुरुष की रक्त वाहिनी धमनियों में प्रवेश कर उनसे रक्त का स्राव कराता है। वायु के लक्षणों वाला वह रक्त अति शुक्र क्षय हो जाने के कारण मैथुन करते समय पुनः शुक्र मार्ग से बाहर आता है। इसके बाद उस मनुष्य के शुक्रक्षय और रक्त के अधिक गिरने से सन्धियाँ शिथिल हो जाती हैं। उनमें रूक्षता बढ़ जाती है। फिर अधिक दुर्बलता बढ़ जाती है और वायु अधिक प्रकुपित होता है। कुपित हुआ वह वायु सारहीन उस शून्य शरीर में भ्रमण करते हुए कफ और पित्त को प्रकुपित

१. 'अतिप्रयोगमारभते' ग.। २. 'अतिमात्रोपक्षीणत्वात्' इति पा०। ३. 'ऽरसिकं' ग.।
४. एतदनन्तरं क्वचित् 'स कासप्रसङ्गादुरसि क्षते शोणितं ष्ठीवति, शोणितगमनाच्चास्य दौर्बल्यमुपजायते' इत्यधिकः पाठो न लभ्यते।

कर मांस और रक्त को सुखा डालता है। फिर कफ और पित्त को गिराने लगता है, पार्श्वों में वेदना करता है, कन्धों में पीड़ा और कण्ठ को विकृत करता है, कफ को प्रकुपित कर कफ से शिर को भर देता है, सन्धियों को पीड़ित करते हुए अंगमर्द, अरुचि और अपचन को उत्पन्न करता है, पित्त और कफ के उत्क्लेश हो जाने से और प्रतिलोमगति होने से वात ज्वर, कास, श्वास, स्वरभेद, प्रतिश्याय उत्पन्न करता है। वह पुरुष कास के लगातार रहने से, उरः प्रदेश में क्षत होने पर रक्त को थूकता है और रक्त के निकलने से उसे दुर्बलता हो जाती है। उसके बाद वह पुरुष शरीर को सुखानेवाले इन उपद्रवों से युक्त होकर धीरे-धीरे सूखने लगता है। इसलिये बुद्धिमान् पुरुष को अपने शरीर की रक्षा करते हुए शुक्र की रक्षा करनी चाहिये। क्योंकि यह आहार की सबसे श्रेष्ठ फल सम्पत्ति है ॥ ८ ॥

**भवति चात्र—**

**आहारस्य परं धाम शुक्रं तद्रक्ष्यमात्मनः। क्षयो ह्यस्य बहून् रोगान्मरणं वा नियच्छति ॥**[1]

आहार का परमसार शुक्र — शुक्र आहार का उत्तम सार है अपने उस शुक्र की रक्षा करनी चाहिये। क्योंकि इस शुक्र का क्षय बहुत से रोगों को या मृत्यु को देता है ॥ ९ ॥

**विमर्श**—आयुर्वेद में यक्ष्मा के दो प्रकार बताये हैं—१. अनुलोमक्षय, २. प्रतिलोमक्षय। जब अन्यान्य कारणों से शरीर में कफ की प्रधानता हो जाती है तो सारे रसादि वह स्रोत बन्द हो जाते हैं, जिससे खाए हुए अन्न के परिणाम स्वरूप रस से आगे की धातुएँ बन नहीं पाती हैं, पर उनका क्षय निरन्तर शारीरिक कार्यों से हुआ करता है। इस प्रकार धीरे-धीरे धातुओं का क्षय हो जाता है और बाद में यक्ष्मा से पीड़ित हो जाता है। प्रतिलोम क्षय, अत्यन्त मैथुन से ही होता है जैसा कि वर्णन ऊपर कर आए हैं। मधुकोश-टीकाकार विजयरक्षित ने बताया है कि शुक्र के अत्यन्त क्षीण होने पर समीप की धातु मज्जा, अस्थि, मेद, मांस, रक्त और रस का प्रतिलोम क्षय होकर यक्ष्मा रोग होता है। इसका कारण बताया है कि शुक्र-क्षय से वात का कोप होता है वह वात समीप की मज्जादिधातुओं का प्रतिलोम रूप से शोषण कर देता है। उदाहरण दिया है—तप्त लोहा का गोला जहाँ रखा जायगा वहाँ वह समीप की आर्द्र भूमि का भी शोषण करेगा, यह व्याख्या भी सुन्दर एवं बुद्धिगम्य है, पर चरक ने इस बात को न मान कर रक्त का ही स्राव होना माना है।

**विषमाशनं शोषस्यायतनमिति यदुक्तं, तदनुव्याख्यास्यामः—यदा पुरुषः पानाशनभक्ष्यलेह्योपयोगान् प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपशयविषमानासेवते, तदा तस्य तेभ्यो वातपित्तश्लेष्माणो वैषम्यमापद्यन्ते; ते विषमाः शरीरमनुसृत्य यदा स्रोतसामयनमुखानि[2] प्रतिवार्यावतिष्ठन्ते तदा जन्तुर्यद्यदाहारजातमाहरति तत्तदस्य मूत्रपुरीषमेवोपजायते भूयिष्ठं नान्यस्तथा शरीरधातुः; स पुरीषोपष्टम्भाद्वर्तयति, तस्माच्छुष्यतो विशेषेण पुरीषमनुरक्ष्यं तथाऽन्येषामतिकृशदुर्बलानां; तस्यानाप्यायमानस्य विषमाशनोपचिता दोषाः पृथक् पृथगुपद्रवैर्युञ्जन्तो भूयः शरीरमुपशोषयन्ति। तत्र वातः शूलमङ्गमर्दं[3] कण्ठोद्ध्वंसनं पार्श्वसंरुजनमंसावमर्दं स्वरभेदं प्रतिश्यायं चोपजनयति; पित्तं ज्वरमतीसारमन्तर्दाहं च; श्लेष्मा तु प्रतिश्यायं शिरसो गुरुत्वमरोचकं कासं च, स कासप्रसङ्गादुरसि क्षते शोणितं निष्ठीवति, शोणितगमनाच्चास्य दौर्बल्यमुपजायते। एवमेते**

१. 'क्षयादस्य बहून् रोगान्मरणं वाऽधिगच्छति' यो.।
२. 'स्रोतांस्यायतिमुखानि' ह.; 'स्रोतसां मुखानि' यो.। ३. 'शिरःशूलम्' ग.।

**विषमाशनोपचितास्त्रयो दोषा राजयक्ष्माणमभिनिर्वर्तयन्ति । स तैरुपशोषणैरुपद्रवैरुपद्रुतः शनैः शनैः शुष्यति । तस्मात् पुरुषो मतिमान् प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपशयादविषममाहारमाहरेत् ॥ १० ॥**

( ४ ) विषम भोजनजन्य शोष के कारण — विषम भोजन शोष का कारण होता है यह जो कहा है उसकी व्याख्या करेंगे। जब पुरुष पान ( जलपान ), अशन ( भोजन ), भक्ष्य लेह्य ( चाटने योग्य ) आदि खाने योग्य वस्तुओं को, प्रकृति, करण, संयोग, राशि, देश, काल, उपयोगसंस्था, उपशय से विपरीत सेवन करता है तो उससे उसके शरीर में वात, पित्त, कफ विषम हो जाते हैं। विषम हुए वे वातादि दोष शरीर में फैलकर जब स्रोतों के मार्गों के मुखों को रोक कर स्थित हो जाते हैं, तब मनुष्य जिन-जिन आहार-द्रव्यों को खाता है उन-उन आहार-द्रव्यों से अधिक मात्रा में मूत्र और मल ही उत्पन्न होते हैं, दूसरे धातु उसमें नहीं बनते हैं, वह पुरुष केवल मल के बल के ऊपर ही जीवित रहता है। इसलिए शोष से पीड़ित पुरुष के मल की रक्षा यत्नपूर्वक करनी चाहिए और अन्य अत्यन्त क्षीण और दुर्बल पुरुषों के भी मल की रक्षा करनी चाहिए, उस पुरुष की क्षीण होती हुई धातुओं के पूर्ण न होने से, विषम भोजन से बढ़े हुए दोष अलग-अलग उपद्रवों को उत्पन्न करते हुए और भी शरीर को सुखा देते हैं। उनमें वात शूल, अङ्गमर्द, गले में खरखराहट, पार्श्वों में वेदना, कंधों में मीजने जैसी पीड़ा, स्वरभेद और प्रतिश्याय को उत्पन्न करता है। पित्त ज्वर, अतीसार, पेट में दाहको उत्पन्न करता है। कफ प्रतिश्याय, शिर में भारीपन, अरुचि और कास को उत्पन्न करता है। कास के अधिक होने के कारण छाती में क्षत होने से रक्त थूकने लगता है, रक्त के लगातार निकलने से दुर्बलता उत्पन्न हो जाती है इस प्रकार ये विषमाशन से बढ़े हुए दोष राजयक्ष्मा को उत्पन्न कर देते हैं। वह पुरुष इन शरीर शोषण करनेवाले उपद्रवों से पीडित होकर धीरे धीरे सूखने लगता है। इसलिए बुद्धिमान पुरुषों को चाहिए कि प्रकृति, करण, संयोग, राशि, देश, काल, उपयोग संस्था, और उपशय के अनुकूल आहार का सेवन करें ॥ १० ॥

**भवति चात्र—**

**॥ हिताशी स्यान्मिताशी स्यात्कालभोजी जितेन्द्रियः ।**
**पश्यन् रोगान् बहून् कष्टान् बुद्धिमान् विषमाशनात् ॥ ११ ॥**

विषम भोजन से उत्पन्न होने वाले कष्टकारी बहुत से रोगों को देखते हुए बुद्धिमान पुरुष को चाहिये कि जितेन्द्रिय रहकर हितकर द्रव्यों का भोजन करे, मित ( नपा तुला ) भोजन करे, और समय पर भोजन करे ॥ ११ ॥

**विमर्श**—यक्ष्मा के ये चार कारण आयुर्वेद में बताये हैं। इनमें धातुक्षय और साहस साक्षात् और वेगरोध, विषमाशन, स्रोतों को रोककर परम्परया यक्ष्मा को पैदा करते हैं। पर धातुक्षय ही इसका मुख्य कारण है जब तक धातुओं का क्षय नहीं होता और शरीर की क्षमता बनी रहती है तब तक यह रोग नहीं होता। आजकल के विज्ञान वेत्ता इसी बात का समर्थन करते हैं कि शक्ति के ह्रास हुए विना राजयक्ष्मा नहीं होता। जब इन चार कारणों से शरीर की धातुयें क्षीण हो जाती हैं तो शरीर की शक्ति का ह्रास होना स्वाभाविक है। आजकल इसका कारण Bacillus Tuberculosis ( बेसिलस ट्युबर्कुलोसिस ) कारण माना जाता है पर यह तभी रोग-कारक होता है जब शरीर में रोगप्रतिरोधक क्षमता नष्ट हो जाती है। शरीर में जब तक रोग—प्रतिरोधक्षमता रहती है तब तक इन जीवाणुओं का प्रभाव कुछ भी नहीं पड़ता। आजकल पोषण की कमी के कारण भारतवर्ष में यह रोग पहले की अपेक्षा अधिक फैल रहा है।

आयुर्वेद में बताये गये चार कारणों से पोषण की ही कमी होती है। आयुर्वेद शरीर-पोषण के लिये अविकृत वातादि दोष, रसादि सप्त धातुयें, मल-मूत्र स्वेद को ही कारण मानता है इनको 'शरीरधारणात् धातुः' से धातु माना है जब इनकी कमी हो जायगी तो पोषण शक्ति को कमी अवश्य हो जायेगी। आजकल यक्ष्मा को संक्रामक माना जाता है पर साथ में यह भी कहा जाता है कि जिनके शरीर में स्वाभाविक क्षमता होती है उन्हें नहीं भी होता है। आयुर्वेद भी इसे संक्रामक मानता है—'प्रसङ्गाद् गात्रसंस्पर्शान्निःश्वासात् सहभोजनात्। सहशय्यासनाच्चापि गन्धमाल्यानुलेपनात्॥ कुष्ठं ज्वरश्च शोषश्च नेत्राभिष्यन्द एव च। औपसर्गिकरोगाश्च संक्रामन्ति नरान्नरम्॥' (सुश्रुत) में शोष (यक्ष्मा) को स्पष्ट रूप से संक्रामक माना है।

*** एतैश्चतुर्भिः शोषस्यायतनैरुपसेवितैर्वातपित्तश्लेष्माणः प्रकोपमापद्यन्ते। ते प्रकुपिता नानाविधैरुपद्रवैः शरीरमुपशोषयन्ति। तं सर्वरोगाणां कष्टतमत्वाद्राजयक्ष्मागमाचक्षते भिषजः; यस्माद्वा पूर्वमासीद्भगवतः सोमस्योडुराजस्य तस्माद्राजयक्ष्मेति॥ १२॥**

राजयक्ष्मा की निरुक्ति — इन शोष (यक्ष्मा) के चार कारणों के सेवन करने से वात, पित्त, कफ कुपित हो जाते हैं। वे कुपित होकर अनेक प्रकार के उपद्रवों से शरीर का शोषण करते हैं, उस शोष को सभी रोगों में अत्यन्त कष्टकारी होने से वैद्य समुदाय राजयक्ष्मा कहता है। अथवा नक्षत्रों के राजा सोम (चन्द्रमा) को सबसे पहले यह रोग हुआ था अतः इसे राजयक्ष्मा कहते हैं॥ १२॥

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा-प्रतिश्यायः, क्षवथुरभीक्ष्णं, श्लेष्मप्रसेकः, मुखमाधुर्यम्, अनन्नाभिलाषः, अन्नकाले चायासः, दोषदर्शनमदोषेष्वल्पदोषेषु वा भावेषु पात्रोदकान्नसूपापूपोपदंशपरिवेषकेषु, भुक्तवतश्चास्य हृल्लासः, तथोल्लेखनमप्याहारस्यान्तरान्तरा, मुखस्य पादयोश्च शोफः, पाण्योश्चावेक्षणमत्यर्थम्, अक्ष्णोः श्वेतावभासता चातिमात्रं, बाह्वोश्च प्रमाणजिज्ञासा, स्त्रीकामता, निर्घृणित्वं, बीभत्सदर्शनता चास्य काये, स्वप्ने चाभीक्ष्णं दर्शनमनुदकानामुदकस्थानानां शून्यानां च ग्रामनगरनिगमजनपदानां शुष्कदग्धभग्नानां च वनानां कृकलासमयूरवानरशुकसर्पकाकोलूकादिभिः संस्पर्शनमधिरोहणं यानं वा श्वोष्ट्रखरवराहैः[1] केशास्थिभस्मतुषाङ्गारराशीनां चाधिरोहणमिति (शोषपूर्वरूपाणि भवन्ति)॥ १३॥**

राजयक्ष्मा का पूर्वरूप — उस राजयक्ष्मा के ये पूर्वरूप होते हैं, जैसे—प्रतिश्याय, बार-बार छींक आना, मुख से कफ का निकलना, मुख का मीठा होना, भोजन की इच्छा न होना, भोजन के समय थकावट का ज्ञान होना, जो पात्र, जल, अन्न, दाल, अपूप, चटनी, भण्डारी आदि गन्दे न हों, या कुछ गन्दे हों तो भी उनमें अधिक गन्दगी (दोष) का आभास होना, भोजन करने समय जी मचलना, भोजन के बीच में हृल्लास आना, या वमन हो जाना, मुख और पैरों में शोथ हो जाना, हाथ को बार-बार अधिक रूप में देखना, नेत्रों में अधिक सफेदी का आ जाना, हाथों की लम्बाई जानने की अधिक इच्छा रखना, स्त्रियों को अधिक चाहना, निर्लज्जता, शरीर में अत्यन्त निन्दाजनक रूपों का दिखाई पड़ना, स्वप्न में जल के स्थानों को जलरहित, और ग्राम, नगर, निगम और जनपदों को जनशून्य देखना, वनों को सूखा या जलते हुए या टूटे-फूटे रूप में बार-बार देखना, और गिरगिट, मोर, बानर, तोता, साँप, कौवा, उल्लू आदि जन्तुओं से छुआ जाना, घोडा, ऊँट और सूअर पर चढ़ना या इनकी सवारी पर चलना, केश,

---

१. 'वराहोष्ट्रखरैः' यो.।

हड्डी, राख, तुष ( धान की भूसी ) और आग के अंगारों के समूहों पर चढ़ना आदि का दिखाई देना, ये यक्ष्मा के पूर्वरूप होते हैं ॥ १३ ॥

*** अत ऊर्ध्वमेकादशरूपाणि तस्य भवन्ति; तद्यथा—शिरसः परिपूर्णत्वं, कासः, श्वासः, स्वरभेदः, श्लेष्मणश्छर्दनं, शोणितष्ठीवनं, पार्श्वसंरोजनम्, अंसावमर्दः, ज्वरः, अतीसारः, अरोचकश्चेति ॥ १४ ॥**

यक्ष्मा के एकादश रूप — इसके बाद राजयक्ष्मा के ग्यारह रूप होते है जैसे— १. शिर का भरा हुआ होना, २. कास, ३. दमा, ४. स्वरभेद, ५. कफ का वमन, ६. रक्त का थूकना, ७. पार्श्वों में वेदना, ८. कन्धों में अङ्गमर्द, ९. ज्वर, १०. अतिसार और ११. अरोचक ॥ १४ ॥

*** तत्रापरिक्षीणबलमांसशोणितो बलवानजातारिष्टः सर्वैरपि शोषलिङ्गैरुपद्रुतः साध्यो ज्ञेयः। बलवानुपचितो[1] हि सहत्वाद्व्याध्यौषधबलस्य कामं सुबहुलिङ्गोऽप्यल्पलिङ्ग एव मन्तव्यः ॥ १५ ॥**

यक्ष्मा की साध्यासाध्यता — जिन रोगियों का बल, मांस और रक्त क्षीण न हुआ हो, और वे बलवान् हों, अरिष्ट के लक्षण उत्पन्न न हुए हों, और सभी यक्ष्मा के लक्षण उपस्थित हो तो भी रोग साध्य जानना चाहिये क्योंकि बलवान् और मांसादि से उपचित पुरुष रोग और औषधि के बल को सहन कर सकता है। इससे चाहे अधिक लक्षणों वाला हो तो भी उसको थोड़े ही लक्षण वाला समझना चाहिये ॥ १५ ॥

**दुर्बलं त्वतिक्षीणबलमांसशोणितमल्पलिङ्गमजातारिष्टमपि बहुलिङ्गं जातारिष्टं च विद्यात्, असहत्वाद्व्याध्यौषधबलस्य; तं परिवर्जयेत्, क्षणेनैव हि प्रादुर्भवन्त्यरिष्टानि, अनिमित्तश्चारिष्टप्रादुर्भाव इति ॥ १६ ॥**

और भी — रोगी दुर्बल हो, बल, मांस, रक्त अत्यन्त क्षीण हो गये हों, और यक्ष्मा के लक्षण बहुत कम हों, अरिष्ट के लक्षण न भी हों, तो भी उसे बहुत लक्षण वाला और अरिष्ट उत्पन्न हो गया है ऐसा समझना चाहिये। क्योंकि वह व्याधि और औषध के बल को सहन नहीं कर सकता। उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये। अरिष्ट के लक्षण क्षण में ही उत्पन्न हो जाते हैं, अरिष्ट की उत्पत्ति विना कारण ही हो जाती है ॥ १६ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**समुत्थानं च लिङ्गं च यः शोषस्यावबुध्यते। पूर्वरूपं च तत्त्वेन स राज्ञः कर्तुमर्हति ॥ १७ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने**
**शोषनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

जो वैद्य यक्ष्मा का कारण, लक्षण, और पूर्वरूप उचित रूप में जानता है वह राजा की चिकित्सा करने के योग्य है ॥ १७ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के निदानस्थान में
शोषनिदान नामक छठा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

---

१. 'बलवानुपचितो हि' ग.।

# अथ सप्तमोऽध्यायः

## अथात उन्मादनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद उन्माद निदान की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था॥

**विमर्श**—कुष्ठ के बाद ही उन्माद का कहना क्रमप्राप्त था क्योंकि प्रारम्भ में कुष्ठ के बाद ही उन्माद की उत्पत्ति हुई थी पर अधिक उपद्रवी और रोगों में प्रधान यक्ष्मा है, इसलिये उसके वर्णन के बाद अब उन्माद के निदान की व्याख्या की गई है। उद् उपसर्ग मद धातु से घञ् प्रत्यय करने पर उन्माद बनता है जिसका अर्थ उन्मार्ग में आये हुए दोष मन में भ्रम पैदा करते हैं। यह एक मानसिक रोग है जिसे पागलपन ( Insanity ) कहा जाता है।

**ॐ इह खलु पञ्चोन्मादा भवन्ति; तद्यथा—वातपित्तकफसन्निपातागन्तुनिमित्ताः॥ ३ ॥**

उन्माद के भेद — इस शास्त्र में उन्माद पांच प्रकार के होते हैं। वह जैसे—वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज और आगन्तुज ॥ ३ ॥

**तत्र दोषनिमित्ताश्चत्वारः पुरुषाणामेवंविधानां क्षिप्रमभिनिर्वर्तन्ते; तद्यथा—भीरूणामुपक्लिष्टसत्त्वानामुत्सन्नदोषाणां समलविकृतोपहितान्यनुचितान्याहारजातानि वैषम्ययुक्तेनोपयोगविधिनोपयुञ्जानानां तन्त्रप्रयोगमपि[1] विषममाचरतामन्याश्च शरीरचेष्टा विषमाः समाचरतामत्युपक्षीणदेहानां व्याधिवेगसमुद्भ्रमितानामुपहतमनसां वा कामक्रोधलोभहर्षभयमोहायासशोकचिन्तोद्वेगादिभिर्भूयोऽभिघाताभ्याहतानां वा मनस्युपहते बुद्धौ च प्रचलितायामभ्युदीर्णा[2] दोषाः प्रकुपिता हृदयमुपसृत्य मनोवहानि स्रोतांस्यावृत्य जनयन्त्युन्मादम् ॥ ४ ॥**

उन्माद सम्प्राप्ति — इनमें दोषजन्य चार प्रकार के उन्माद निम्नांकित प्रकार के पुरुषों में शीघ्र ही उत्पन्न हो जाते हैं। जैसे—डरपोक, दुःखी मन वाले, बढ़े हुए दोष वाले, मलिन, विकृत, दूषित और अनुचित अनेक प्रकार के आहारों को विपरीत रीति से खाने वाले, तन्त्र-प्रयोगों को विपरीत नियम से करने वाले, और अन्य विपरीत क्रम से शरीर की चेष्टाओं को करने वाले, अधिक क्षीण शरीर वाले, रोगों के बल से, चञ्चल स्वभाव वाले अथवा काम, क्रोध, लोभ, हर्ष, भय, मोह, आयास, शोक, चिन्ता, उद्वेग आदि से बार-बार विकृत मन वाले, तथा अभिघात से पीड़ित हुए मनुष्यों के मन में विकृति हो जाने से और बुद्धि के विचलित होने से उभरे हुए दोष प्रकुपित होकर, हृदय में जाकर, मनोवाही स्रोतों को आवृत कर उन्माद को उत्पन्न करते हैं ॥ ४ ॥

**विमर्श**—उन्माद के प्रकरण में 'हृदय' शब्द का अभिप्राय मस्तिष्क ( Brain ) से लेने की तरफ आज-कल अधिक झुकाव होता जा रहा है। क्योंकि उन्माद, अपस्मार इत्यादि व्याधियाँ आधुनिक दृष्टि से मानसिक मानी जाती हैं। परन्तु अन्य प्रकरणों में आये हुये 'हृदय' शब्द से इस विचार का विरोध पड़ता है। अतएव 'अधिकरण' सिद्धान्त से जहाँ जो अर्थ वैज्ञानिक दृष्टि से उचित हो वही ग्रहण करना श्रेयस्कर प्रतीत होता है।

**ॐ उन्मादं पुनर्मनोबुद्धिसंज्ञाज्ञानस्मृतिभक्तिशीलचेष्टाचारविभ्रमं[3] विद्यात् ॥ ५ ॥**

---

१. 'तन्त्रं शरीरं, तस्य परिपालनार्थं सद्वृत्तोक्तः प्रयोगस्तन्त्रप्रयोगः, तं' चक्रः; 'तन्त्रप्रयोगं वेदादिशास्त्रोक्तं स्वाभीष्टदेवतासिद्धिराजादिवशीकरणोच्चाटनादिनिमित्तं प्रयोगः' गङ्गाधरः।

२. 'अत्युदीर्णत्वाद्दोषाः प्रकुपिताः' इति यो.। ३. '०विभ्रंशम्' इति यो.।

उन्माद का स्वरूप — मन, बुद्धि, चेतना, ज्ञान, स्मरण शक्ति, भक्ति ( प्रेम ), शील, शारीरिक चेष्टा, आचार ( कर्तव्य का पालन ) की विषमता को उन्माद जानना चाहिए ॥ ५ ॥

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि; तद्यथा–शिरसः शून्यता, चक्षुषोराकुलता[1], स्वनः कर्णयोः, उच्छ्वासस्याधिक्यम्, आस्यसंस्रवणम्, अनन्नाभिलाषारोचकाविपाकाः, हृद्ग्रहः, ध्यानायाससंमोहोद्वेगाश्चास्थाने, सततं लोमहर्षः, ज्वरश्चाभीक्ष्णम्, उन्मत्तचित्तत्वम्, उदर्दित्वम्[2], अर्दिताकृतिकरणं च व्याधेः, स्वप्ने चाभीक्ष्णं दर्शनं भ्रान्तचलितानवस्थितानां रूपाणामप्रशस्तानां च तिलपीडकचक्राधिरोहणं वातकुण्डलिकाभिश्चोन्मथनं निमज्जनं च कलुषाणामम्भसामावर्ते चक्षुषोश्चापसर्पणमिति ( दोषनिमित्तानामुन्मादानां पूर्वरूपाणि भवन्ति ) ॥**

पूर्वरूप — उसके ये पूर्वरूप होते हैं, जैसे—शिर का शून्य होना, नेत्रों का व्याकुल होना, कानों में शब्द सुनाई देना, उच्छ्वास की अधिकता, लार का गिरना, अन्न खाने की इच्छा का अभाव, अरोचक, अपचन, हृदय की जकड़ाहट, बिना समय की चिन्ता, श्रम, मोह और घबड़ाहट का होना, सदा रोमाञ्च, बार-बार ज्वर, मन में भ्रान्ति, उदर्द रोग का होना, अर्दित रोग की तरह स्वरूप-धारण करना, स्वप्न में भ्रान्त, चञ्चल, अस्थिर और निन्दित रूपों को बार-बार देखना, कोल्हू के ऊपर सवारी करना, बवंडर के बीच में पड़कर शरीर का मथा जाना, कलुषित जल ( गन्दा जल ) के भवर में डूब जाना, नेत्रों का टेढ़ा हो जाना, यह सब बातें स्वप्न में दिखाई पड़े तो दोषज उन्माद के ये पूर्वरूप होते हैं ॥ ६ ॥

**ततोऽनन्तरमेवमुन्मादाभिनिर्वृत्तिरेव । तत्रेदमुन्मादविशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा— परिसरणमजस्रम्, अक्षिभ्रुवौष्ठांसहन्वग्रहस्तपादाङ्गविक्षेपणमकस्मात्, सततमनियतानां च गिरामुत्सर्गः, फेनागमनमास्यात्, अभीक्ष्णं स्मितहसितनृत्यगीतवादित्रसंप्रयोगाश्चास्थाने, वीणावंशशङ्खशम्यातालशब्दानुकरणमसाम्ना[3], यानमयानैः, अलङ्करणमनलङ्कारिकैर्द्रव्यैः, लोभश्चाभ्यवहार्येष्वलब्धेषु, लब्धेषु चावमानस्तीव्रं मात्सर्यं[4] च, कार्श्यं, पारुष्यम्, उत्पिण्डितारुणाक्षता, वातोपशयविपर्यासादनुपशयता च; इति वातोन्मादलिङ्गानि भवन्ति ( १ );**

वातज उन्माद के सामान्य लक्षण — उसके बाद इस तरह उन्माद की उत्पत्ति होती है। यहां उन्माद के विशेष ( वातादि भेद ) लक्षण ये है जैसे—लगातार घूमना, बिना कारण के नेत्र, भ्रू, ओठ, कन्धा, हनु, हाथ के अग्र भाग, पैर और दूसरे अङ्गों को चलाना, लगातार असम्बद्ध बोलना, मुख से झाग का निकलना, बार-बार मुस्कराना, हंसना, नाचना, गीत गाना, बाजा बजाना, आदि क्रियाओं को करना, वीणा, बांसुरी, शंख, शम्या ( दाहिने हाथ से बाजा बजाना ), ताल ( वाम हाथ से बाजा बजाना ) इनके शब्दों को ऊँचे स्वरों से अनुकरण करना, जो सवारी न हो उसी को सवारी बना कर चलना, जो अलङ्कार करने वाले द्रव्य न हों उन्हीं से अपने आप को अलंकृत करना, जो भोजन द्रव्य प्राप्त न हो सके उसी को अधिक खाने का लोभ रखना, जो खाद्य द्रव्य प्राप्त हो उसका अपमान करना, तीव्र मत्सरता, कृशता, कठोरता, आंखों का बाहर निकला हुआ और लालिमा लिये होना, वात को शान्त करने वाले आहार-विहार आदि से विपरीत द्रव्यों का अनुकूल न होना, ये वातज उन्माद के लक्षण हैं ॥ १ ॥

१. 'चक्षुषोश्चास्वच्छता' ग.

२. अयं पाठश्चक्रसंमतः, गङ्गाधरस्तु 'अर्दिताकृतिकरणमुन्मर्दितत्वं च' इति पठति ।

३. 'शम्यादक्षिणहस्तेन वादनं, तालस्तु वामहस्तेन वादनम्' इति चक्रः ।

४. 'तीव्रत्वं' यो. ।

**अमर्षः, क्रोधः, संरम्भश्चास्थाने, शस्त्रलोष्टकशाकाष्ठमुष्टिभिरभिहननं स्वेषां परेषां वा, अभिद्रवणं, प्रच्छायशीतोदकान्नाभिलाषः, संतापश्चातिवेलं, ताम्रहरितहारिद्रसंरब्धाक्षता[१], पित्तोपशयविपर्यासादनुपशयता च; इति पित्तोन्मादलिङ्गानि भवन्ति ( २ );**

पित्तज उन्माद के लक्षण — अमर्ष ( सहन न करना ), क्रोध, बिना स्थान के जोश, अपने ऊपर या दूसरे के ऊपर शस्त्र, मिट्टी का ढेला, कोड़ा, लकड़ी या मुक्के से आघात करना, दौड़ना, छाया, ठण्डा जल, और अन्न की इच्छा रखना, शरीर में बार-बार ताप का होना, आँख का ताम्र की तरह लाल, हरा, हल्दी की तरह पीला, और सूजनयुक्त होना, पित्त को शान्त करने वाले द्रव्यों से विपरीत द्रव्यों का अनुकूल न होना ये पित्तज उन्माद के लक्षण हैं ॥ २ ॥

**स्थानमेकदेशे, तूष्णीम्भावः, अल्पशश्चङ्क्रमणं, लालाशिङ्घाणकस्रवणम्, अनन्नाभिलाषः, रहस्कामता, बीभत्सत्वं, शौचद्वेषः, स्वप्ननित्यता, श्वयथुरानने, शुक्लस्तिमितमलोपदिग्धाक्षत्वं, श्लेष्मोपशयविपर्यासादनुपशयता च; इति श्लेष्मोन्मादलिङ्गानि भवन्ति ( ३ );**

कफज उन्माद के लक्षण — एक स्थान में ही बैठे रहना, मौन रहना, थोड़ा घूमना-फिरना, मुख से लार, और नाक से कफ का निकलना, अन्न की इच्छा न करना, एकान्तप्रिय होना, शरीर को गन्दा रखना, सफाई से विमुख रहना, अधिक सोना, मुख में शोथ का हो जाना, आँखों में सफेदी, जकड़ाहट और कीचड़ का भर जाना, कफ के लिये जो लाभकारी हो उससे विपरीत द्रव्यों का अनुकूल न होना ये कफज उन्माद के लक्षण हैं ॥ (३) ॥

**त्रिदोषलिङ्गसन्निपाते तु सान्निपातिकं विद्यात्; तमसाध्यमाचक्षते कुशलाः ॥ ७ ॥**

त्रिदोषज उन्माद के लक्षण — तीनों दोषों के लक्षणों का यदि एक ही उन्माद में मिश्रण दिखलाई पड़े तो उसे सान्निपातिक जानना चाहिये, उसे कुशल वैद्य लोग असाध्य कहते हैं ॥ ७ ॥

*** साध्यानां तु त्रयाणां साधनानि—स्नेहस्वेदवमनविरेचनास्थापनानुवासनोपशमननस्तःकर्मधूमधूपनाञ्जनावपीडप्रधमनाभ्यङ्गप्रदेहपरिषेकानुलेपनवधबन्धनावरोधनवित्रासनविस्मापनविस्मारणापतर्पणसिराव्यधनानि, भोजनविधानं च यथास्वं युक्त्या, यच्चान्यदपि किंचिन्निदानविपरीतमौषधं कार्यं तदपि स्यादिति ॥ ८ ॥**

संक्षेप में दोषज उन्मादों का चिकित्सा सूत्र — साध्य तीन उन्मादों की चिकित्सा स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, स्थापन, अनुवासन, उपशमन, नस्यकर्म, धूम, धूपन, अञ्जन, अवपीड ( द्रव का नाक में निचोड़ना ), प्रधमन ( चूर्ण को नाक में फूककर चढ़ाना ), अभ्यंग ( मालिश ), प्रदेह ( लेप लगाना ), परिसेचन ( ऊपर से जल गिरा कर स्नान कराना ), अनुलेपन ( पतला चन्दन की तरह लेप लगाना ), वध ( मार कर मृततुल्य करना ), बन्धन ( रस्सी से बाँधना ), अवरोधन ( अन्धेरे घर में बन्द कर देना ), वित्रासन ( डराना ), विस्मापन ( आश्चर्य उत्पन्न करना ), विस्मारण ( भुलाना ), अपतर्पण ( उपवास कराना ), शिरावेधन ( रक्तमोक्षण ), विधिपूर्वक दोष के अनुसार भोजन कराना और भी जो कुछ निदान के विपरीत औषध हो उसका भी प्रयोग करना चाहिये ॥ ८ ॥

**भवति चात्र—**

**उन्मादान् दोषजान् साध्यान् साधयेद्भिषगुत्तमः ।**
**अनेन विधियुक्तेन कर्मणा यत् प्रकीर्तितम् ॥ ९ ॥**

उत्तम वैद्य को चाहिये कि साध्य, दोषज, उन्माद रोग की चिकित्सा ऊपर बताई हुई इस विधियों के अनुसार करें ॥ ९ ॥

---

१. '०स्तब्धाक्षता' ग. ।

*** यस्तु दोषनिमित्तेभ्य उन्मादेभ्यः समुत्थानपूर्वरूपलिङ्गवेदनोपशयविशेषसमन्वितो भवत्युन्मादस्तमागन्तुकमाचक्षते। केचित् पुनः पूर्वकृतं कर्माप्रशस्तमिच्छन्ति तस्य निमित्तम्। तस्य च हेतुः प्रज्ञापराध एवेति भगवान् पुनर्वसुरात्रेयः। प्रज्ञापराधाद्ध्ययं देवर्षिपितृगन्धर्वयक्षराक्षसपिशाचगुरुवृद्धसिद्धाचार्यपूज्यानवमत्याहितान्याचरति, अन्यद्वा किंचिदेवंविधं कर्माप्रशस्तमारभते; तमात्मना हतमुपघ्नन्तो देवादयः कुर्वन्त्युन्मत्तम्॥ १०॥**

आगन्तुज उन्माद — जो उन्माद दोषज उन्मादों के कारण, पूर्वरूप, लक्षण, वेदना, उपशय से विशेष अर्थात् भिन्न कारण एवं लक्षण वाला हो उसे आगन्तुज उन्माद कहते हैं। कोई आचार्य पूर्व जन्म में किये हुए बुरे कार्यों के फलस्वरूप आगन्तुज उन्माद होता है, ऐसा मानते हैं। उस आगन्तुज उन्माद का कारण प्रज्ञापराध ही है, ऐसा भगवान् आत्रेय पुनर्वसु ने बताया है। प्रज्ञापराध से ही मनुष्य देवता, ऋषि, पितृ, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, पिशाच, गुरु, वृद्ध, सिद्ध, आचार्य और पूज्यों का अपमान करके अहित ( अनुचित ) आचरण करता है अथवा दूसरे किसी इसी प्रकार के बुरे कर्मों का आरम्भ करता है तो देवता आदि अपने कर्मों से हत उस पुरुष में आविष्ट होकर उसे उन्मत्त कर देते हैं॥ १०॥

**तत्र देवादिप्रकोपनिमित्तेनागन्तुकोन्मादेन पुरस्कृतस्येमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—देवगोब्राह्मणतपस्विनां हिंसारुचित्वं, कोपनत्वं, नृशंसाभिप्रायता, अरतिः, ओजोवर्णच्छायाबलवपुषामुपतप्तिः, स्वप्ने च देवादिभिरभिभर्त्सनं प्रवर्तनं चेति[1]; ततोऽनन्तरमुन्मादाभिनिर्वृत्तिः॥ ११॥**

आगन्तुज उन्माद के पूर्वरूप — उनमें देवता आदि के प्रकोप के कारण आगन्तुक उन्माद से पुरस्कृत पुरुष के ये पूर्वरूप होते हैं। जैसे—देवता, गौ, ब्राह्मण, तपस्वियों के मारने में अधिक प्रेम रखना, क्रोध करना, दूसरे के अपकार में रत रहना, बेचैनी, ओज, वर्ण, छाया (कान्ति) बल, और शरीर में उपताप का होना, स्वप्न में देव आदि ग्रहों द्वारा धमकाया जाना और प्रेरणा मिलना, इसके बाद उन्माद की उत्पत्ति होती है॥ ११॥

*** तत्रायमुन्मादकराणां भूतानामुन्मादयिष्यतामारम्भविशेषो भवति; तद्यथा—अवलोकयन्तो देवा जनयन्त्युन्मादं, गुरुवृद्धसिद्धमहर्षयोऽभिशपन्तः, पितरो दर्शयन्तः, स्पृशन्तो गन्धर्वाः, समाविशन्तो यक्षाः, राक्षसास्त्वामगन्धमाघ्रापयन्तः, पिशाचाः पुनरारुह्य वाहयन्तः॥ १२॥**

भूतज उन्माद होने की प्रक्रिया — उन्माद को उत्पन्न करने वाले भूतादि ग्रहों को उन्माद उत्पन्न करने की इच्छा होने पर उनका यह विशिष्ट पूर्वरूप प्रारम्भ होता है। जैसे देवता देखते हुए उन्माद, को उत्पन्न करते हैं, गुरु, वृद्ध, महर्षि ये शाप देते हुए, पितृ, ग्रह धमकाते हुए, गन्धर्व ग्रह स्पर्श करते हुए, यक्ष शरीर में प्रविष्ट होते हुए, राक्षस कच्चे गन्ध को सुंघाते हुए और पिशाच ग्रह सवारी करके चलाते हुए उन्माद को उत्पन्न करते हैं॥ १२॥

*** तस्येमानि रूपाणि भवन्ति; तद्यथा—अत्यात्म[2]बलवीर्यपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणज्ञानवचनविज्ञानानि, अनियतश्चोन्मादकालः॥ १३॥**

आगन्तुज उन्माद के लक्षण — ये आगन्तुज उन्माद के लक्षण होते हैं। जैसे—जितना अपने शरीर में बल न हो उससे अधिक बल, वीर्य, पुरुषार्थ, पराक्रम, ग्रहण, धारण, स्मरण, ज्ञान, वचन और विज्ञान होते हैं और उन्माद का समय अनिश्चित रहता है॥ १३॥

---

१. 'चेत्यागन्तुनिमित्तोन्मादस्य पूर्वाणि भवन्ति' ग.।

२. 'अमर्त्यवीर्यपौरुषपराक्रमज्ञानवचनविज्ञानानि' इति पा०।

**उन्मादयिष्यतामपि खलु देवर्षिपितृगन्धर्वयक्षराक्षसपिशाचानां गुरुवृद्धसिद्धानां वा एष्वन्तरेष्वभिगमनीयाः पुरुषा भवन्ति; तद्यथा—पापस्य कर्मणः समारम्भे, पूर्वकृतस्य वा कर्मणः परिणामकाले, एकस्य वा शून्यगृहवासे चतुष्पथाधिष्ठाने वा, सन्ध्यावेलायामप्रयतभावे वा पर्वसन्धिषु वा मिथुनीभावे, रजस्वलाभिगमने वा, विगुणे वाऽध्ययनबलिमङ्गलहोमप्रयोगे, नियमव्रतब्रह्मचर्यभङ्गे वा, महाहवे वा, देशकुलपुरविनाशे वा, महाग्रहोपगमने वा, स्त्रिया वा प्रजननकाले, विविधभूताशुभाशुचिस्पर्शने वा, वमनविरेचनरुधिरस्रावे[1], अशुचेरप्रयतस्य वा चैत्यदेवायतनाभिगमने वा, मांसमधुतिलगुडमद्योच्छिष्टे वा, दिग्वाससि वा, निशि नगरनिगमचतुष्पथोपवनश्मशानाघातनाभिगमने वा, द्विजगुरुसुरयतिपूज्याभिधर्षणे वा, धर्माख्यानव्यतिक्रमे वा, अन्यस्य वा कर्मणोऽप्रशस्तस्यारम्भे, इत्यभिघातकाला व्याख्याता भवन्ति ॥ १४ ॥**

देवादि ग्रहों के आवेश का स्थान और समय — उन्माद करने की इच्छा वाले देवता, ऋषि, पितृ, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, पिशाच या गुरु, वृद्ध और सिद्धों द्वारा निम्नलिखित समयों में पुरुष आक्रमण करने के योग्य होता है। जैसे पाप कार्य के आरम्भ में, अथवा पहले के किये हुए कर्मों के पाक के समय में, अकेले शून्य घर में रहने पर, अकेले चौरस्ते पर रहने पर, सायंकाल गोधूलि के समय-संयम से न रहने पर, पर्वसन्धि जैसे अमावस्या, पूर्णिमा के दिन, मैथुन करते समय, रजस्वला स्त्री से मैथुन करते समय, अनुचित रूप से स्वरहीन अध्ययन और अनुचित रूप से बलि (देवताओं के लिए बलिदान), मांगलिक कार्य, होम करने पर, नियम, व्रत, ब्रह्मचर्य के नियमों के भंग होने पर, महायुद्ध में, देश, कुल, ग्राम के नाश के समय, चन्द्रग्रहण या सूर्यग्रहण के समय पर, स्त्रियों को बच्चा होते समय, अनेक प्रकार के भूत (प्राणी) अशुभ, अपवित्र, वस्तुओं का स्पर्श करने पर, वमन, विरेचन और रक्तस्राव होने पर, अपवित्र और असावधानी पूर्वक चैत्य, देवता के मन्दिर में प्रवेश करने पर, मांस, मधु, तिल, गुड़, मदिरा सेवन के बाद जूठे मुख रहने पर, नंगे रहने पर, रात्रि में नगर, निगम (बड़े-बड़े शहर), चौरस्ता, वाटिका, श्मशान, वधस्थान में अकेले जाने पर, द्विज, गुरु, देवता, साधु और पूज्य मनुष्यों का तिरस्कार करने पर, धार्मिक कार्यों को अनुचित रूप में करने पर और भी किसी अन्य अनुचित कार्य करने पर इस प्रकार यह देवादि ग्रहों के अभिघात का (आकर्षण) काल बताया गया है ॥ १४ ॥

**ꣲ त्रिविधं तु खलून्मादकराणां भूतानामुन्मादने प्रयोजनं भवति; तद्यथा—हिंसा, रतिः, अभ्यर्चनं चेति। तेषां तं प्रयोजनविशेषमुन्मत्ताचारविशेषलक्षणैर्विद्यात्। तत्र हिंसार्थिनोन्माद्यमानोऽग्निं[2] प्रविशति, अप्सु निमज्जति, स्थलाच्छ्वभ्रे वा पतति, शस्त्रकशाकाष्ठलोष्टमुष्टिभिर्हन्त्यात्मानम्, अन्यच्च प्राणवधार्थमारभते किञ्चित्, तमसाध्यं विद्यात्; साध्यौ पुनर्द्वावितरौ ॥ १५ ॥**

देवादिग्रहों के आवेश होने में कारण — उन्माद उत्पन्न करनेवाले देवादि भूतों के उन्माद उत्पन्न करने में तीन प्रयोजन (कारण) होते है, जैसे —हिंसा (मारने के लिये), रति (मैथुन), अभ्यर्चन (पूजा)। उनके इन प्रयोजन विशेषों को उन्मादवाले व्यक्तियों के आचरण के भिन्न भिन्न लक्षणों से जाने। इनमें हिंसा के लिये उन्मादयुक्त किया हुआ व्यक्ति जलती अग्नि में प्रवेश करता है, जल में डूबता है, ऊपर से गड्ढे में गिरता है, शस्त्र, कोड़ा, लकड़ी, मट्टी के ढेला और मुक्के से अपने शरीर पर आघात करता है और भी प्राण नष्ट हो जानेवाले अन्य

---

१. '०रुधिरस्रावाशुचेः' ह.। २. 'हिंसार्थमुन्माद्यमानः' इति पा०।

कार्यों को करता है, इन्हें असाध्य समझना चाहिये। फिर इतर दो रति और पूजा की इच्छा से पकड़नेवाले ग्रह साध्य होते हैं॥ १५॥

**ॐ तयोः साधनानि—मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमव्रतप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादीनि॥ १६॥**

**एवमेते पञ्चोन्मादा व्याख्याता भवन्ति॥ १७॥**

साध्य ग्रह की चिकित्सा — रति और हिंसा की इच्छा से पकड़नेवाले ग्रहों को दूर करने के ये उपाय हैं—मन्त्र, औषधि, मणियों का धारण, मांगलिक कार्य, बलि, उपहार, होम, नियम, व्रत, प्रायश्चित्त, उपवास, स्वस्तिवाचन, प्रणिपात (देवादि ग्रहों के प्रति नम्रता का व्यवहार रखना) और स्थान को त्याग कर अलग जाना यह इस प्रकार पाँच उन्मादों की व्याख्या की गई है॥

**ॐ ते तु खलु निजागन्तुविशेषेण साध्यासाध्यविशेषेण च प्रविभज्यमानाः पञ्च सन्तो द्वावेव भवतः। तौ च परस्परमनुबध्नीतः कदाचिद्यथोक्तहेतुसंसर्गात्। तयोः संसृष्टमेव पूर्वरूपं भवति, संसृष्टमेव च लिङ्गम्। तत्रासाध्यसंयोगं साध्यासाध्यसंयोगं चासाध्यं विद्यात्, साध्यं तु साध्यसंयोगम्। तस्य साधनं साधनसंयोगमेव विद्यादिति॥ १८॥**

निज और आगन्तुज उन्माद का आपसी सम्बन्ध — वे उन्माद पाँच प्रकार के होते हुए निज, आगन्तुज भेद से, या साध्य असाध्य भेद से, विभक्त होते हुए दो ही प्रकार के होते हैं। निज, आगन्तुज ये दोनों पूर्वोक्त कारणों के मिलने से कभी आपस में सम्बन्धित होते हैं। इनमें पूर्वरूप मिश्रित ही होता है और लक्षण भी मिश्रित ही होता है। इनमें असाध्यों के संयोग को और साध्य एवं असाध्य के संयोग को असाध्य जानना चाहिए और साध्यों के संयोग को तो साध्य जानना चाहिए निज आगन्तुज चिकित्सा के मिश्रण को ही इसकी चिकित्सा जाननी चाहिए॥ १८॥

**विमर्श**—जैसे—त्रिदोषज निज उन्माद और आगन्तुज हिंसार्थी उन्माद इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध हो जाय, इसे असाध्य संयोग कहते हैं। साध्य एकदोषज निज उन्माद, असाध्य हिंसार्थी आगन्तुज उन्माद का सम्बन्ध या असाध्य, त्रिदोषज निज उन्माद और साध्य रतिकाम, या पूजाकाम-आगन्तुज उन्माद, साध्य असाध्य इन दोनों के सम्बन्ध असाध्य होते हैं। साध्य निज और आगन्तुज उन्मादों का सम्बन्ध—जैसे एकदोषज साध्य उन्माद और रतिकाम या पूजाकाम साध्य आगन्तुज उन्मादों का सम्बन्ध साध्य होता है। इन साध्य निज और आगन्तुज उन्मादों की अलग-अलग जो चिकित्सा बतायी गई है उन दोनों का मिश्रण कर मिश्र साध्य की चिकित्सा करनी चाहिए।

**भवन्ति चात्र—**

**ॐ नैव देवा न गन्धर्वा न पिशाचा न राक्षसाः। न चान्ये स्वयमक्लिष्टमुपक्लिश्नन्ति मानवम्॥**

अपने कर्म से ही आगन्तुज उन्माद होता है — क्लेश पाने योग्य कर्मों को स्वयं न करने वाले मनुष्य को न देवता, न गन्धर्व, न पिशाच, न राक्षस और न ही अन्य कोई क्लेश पहुँचाता है॥

**ॐ ये त्वेनमनुवर्तन्ते क्लिश्यमानं स्वकर्मणा। न स तद्धेतुकः क्लेशो न[1] ह्यस्ति कृतकृत्यता॥२०॥**

देवादि ग्रह मनुष्य को कष्ट नहीं देते हैं — अपने ही पूर्वकृत कर्म से क्लेश (दुःख) पाते हुए मानव को जो देवादि ग्रह अनिष्ट पहुँचाते हैं और जो उस काल में मानव को कष्ट होता है वह देवादि ग्रह के आवेशजन्य नहीं होता क्योंकि एक बार किए गए कार्य में दुबारा कुछ करना शेष नहीं रहता है॥ २०॥

---

१. 'न ह्यन्यकृतकृत्यता' इति, 'न ह्यस्य कृतकृत्यता' इति च पा०।

**विमर्श**—देवादि ग्रह जो पापादि कर्म करता है उसे ही उन्मत्त करते हैं। विना कारण ये ग्रह आविष्ट नहीं होते हैं, यदि बिना पापादि रूपी अशुभ कारणों से ही ग्रह पकड़ते है ऐसा कहा जाय तो सभी प्राणी ग्रह के आवेश करने से उन्मत्त हो जायँगे पर ऐसा देखा नहीं जाता है। अतः मनुष्य स्वयं कारण होता है, मनुष्य पापादि कर्मों के करने में स्वतन्त्र है। यदि दुःख न भोगने की इच्छा हो तो पापादि कार्य नहीं कर सकता है और दुःख भोगने की इच्छा हो तो पापादि कार्य कर सकता है। पर दुष्कर्म करने के बाद फल न भोगे इसमें वह स्वतन्त्र नहीं है, जैसे आग में हाथ न लगाये इसमें मानवमात्र स्वतन्त्र है, पर जलते हुए आग में हाथ लगावे और हाथ न जले ऐसा कभी नहीं हो सकता इसी बात को लेकर बताया है यथा—'नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि।' अतः दुःख का कारण स्वयं मनुष्य है देवादि ग्रह नहीं, क्योंकि देवादि ग्रह कर्म के अधीन है और जो किसी के आधीन होता है उसे कर्ता नहीं माना जाता है।

ॐ प्रज्ञापराधात् संभूते व्याधौ कर्मज आत्मनः।
नाभिशंसेद् बुधो देवान्न पितॄन्नापि राक्षसान्॥ २१॥

और भी — प्रज्ञापराध (बुद्धि विभ्रम) से यदि अपने बुरे कर्मों के फलस्वरूप व्याधि उत्पन्न हो जाय तो विद्वान् न देवता को, न पितरों को, न राक्षसों को उपालम्भ दें अर्थात् दोषी न बनावें॥

ॐ आत्मानमेव मन्येत कर्तारं सुखदुःखयोः।
तस्माच्छ्रेयस्करं मार्गं प्रतिपद्येत नो त्रसेत्॥ २२॥

और भी — सुख और दुःख का कर्ता अपने को ही मानना चाहिए इसलिए कल्याणकारी मार्ग का ही अवलम्बन करे॥ २२॥

ॐ देवादीनामपचितिर्हितानां चोपसेवनम्।
ते च तेभ्यो विरोधश्च[1] सर्वमायत्तमात्मनि॥ २३॥

और भी — देवता आदि की पूजा और हितकारी कार्यों का सेवन ये दोनों और देवादि ग्रहों से विरोध जो अशुभ कार्य है, ये सब अपनी आत्मा के अधीन है॥ २३॥

तत्र श्लोकः—

संख्या निमित्तं प्राग्रूपं[2] लक्षणं साध्यता न च।
उन्मादानां निदानेऽस्मिन् क्रियासूत्रं च भाषितम्॥ २४॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने
उन्मादनिदानं नाम सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥

अध्याय की सूची — उन्माद की संख्या, कारण, पूर्वरूप, लक्षण, साध्यता, असाध्यता और संक्षेप में चिकित्सा सूत्र इस उन्माद के निदान स्थान में कहा गया है॥ २४॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र (चरकसंहिता) के निदान-स्थान में उन्माद-निदान नामक सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ ७॥

---

१. 'ते च तेभ्योऽविरोधश्च', इति 'न च तेभ्यो विरोधश्च' इति च पाठान्तरद्वयमत्रोपलभ्यते।
२. 'द्विविधं' पा०।

# अथाष्टमोऽध्यायः

**अथातोऽपस्मारनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब उन्माद के बाद अपस्मार निदान की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—'अपगता स्मृतिरिति अपस्मारः' इस विग्रह से स्मरण शक्ति की विकृति हो जाने पर अपस्मार रोग जाना है। उन्माद के बाद अपस्मार की ही उत्पत्ति पहले हुई थी अतः उन्माद के बाद अपस्मार कहा गया है।

**❀ इह खलु चत्वारोऽपस्मारा भवन्ति वातपित्तकफसन्निपातनिमित्ताः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) अपस्मार-प्रकरण

अपस्मार के भेद — इस शास्त्र में वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज भेद से अपस्मार चार प्रकार के होते हैं ॥ ३ ॥

**विमर्श**—आधुनिक चिकित्सक इसको Epilepsy मानते हैं। स्वरूप एवं प्रभाव के अनुसार इसके दो भेद मानते हैं १. Petitmal ( क्षुद्र ) २. Grandmal ( तीव्र ) कहते हैं।

**त एवंविधानां प्राणभृतां क्षिप्रमभिनिर्वर्तन्ते; तद्यथा—रजस्तमोभ्यामुपहतचेतसामुद्भ्रान्तविषमबहुदोषाणां समलविकृतोपहितान्यशुचीन्यभ्यवहारजातानि वैषम्ययुक्तेनोपयोगविधिनोपयुञ्जानानां तन्त्रप्रयोगमपि च विषममाचरतामन्याश्च शरीरचेष्टा विषमाः समाचरतामत्युपक्षयाद्वा दोषाः प्रकुपिता रजस्तमोभ्यामुपहतचेतसामन्तरात्मनः श्रेष्ठतममायतनं हृदयमुपसृत्योपरि तिष्ठन्ते[1], तथेन्द्रियायतनानि च। तत्र चावस्थिताः सन्तो यदा हृदयमिन्द्रियायतनानि चेरिताः कामक्रोधभयलोभमोहहर्षशोकचिन्तोद्वेगादिभिः सहसाऽभिपूरयन्ति, तदा जन्तुरपस्मरति ॥ ४ ॥**

अपस्मार की सम्प्राप्ति — वे अपस्मार इस प्रकार के मनुष्यों को शीघ्र हो जाते हैं। वह जैसे—रज और तम से दूषित मन वाले, उन्मार्गगामी, विषम बहुत दोषवाले, मलिन और विकृत द्रव्यों से युक्त एवं अपवित्र भोज्य पदार्थों को विपरीत रीति से खाने के नियमों के साथ सेवन करते हुए, तथा तन्त्र प्रयोगों को विपरीत नियमों से करते हुए, और दूसरे विषम शरीर की चेष्टाओं को करते हुए मनुष्यों के, या अधिक क्षीण होने से प्रकुपित हुए दोष रज और तम से दूषित मन वालों की अन्तरात्मा के सर्वश्रेष्ठ स्थान स्वरूप हृदय में और इन्द्रियों के स्थानों में जाकर, वे दोष उनमें वर्तमान रहते हैं। वहाँ रहते हुए काम, क्रोध, भय, लोभ, मोह, हर्ष, शोक, चिन्ता, उद्वेग आदि से प्रेरित होकर वे जब हृदय और इन्द्रियों के स्थानों को सहसा भर देते हैं, तब मनुष्यों को अपस्मार होता है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—यह उन्माद की भाँति एक मानसिक रोग है, उन्माद और अपस्मार दोनों में कुछ समता होते हुए भी विशेषतया उन्माद में बुद्धि-विभ्रम ( नाश ) और अपस्मार में आक्षेप ( Convulsion ) के साथ स्मृतिनाश होता है। अपस्मार का समय-समय पर वेग होता है किन्तु उन्माद स्थायी होता है। पर भूतोन्माद वेग के रूप में भी होता है।

---

१. 'हृदयमुपसंगृह्योपरितिष्ठन्ते' इति ग.।

* अपस्मारं पुनः स्मृतिबुद्धिसत्त्वसंप्लवाद्वीभत्सचेष्टमावस्थिकं तमःप्रवेशमाचक्षते ॥५॥

अपस्मार का स्वरूप — स्मरण-शक्ति, बुद्धि और मन के विभ्रम से बीभत्स चेष्टायुक्त कभी अन्धकार में डूबते हुये की तरह ज्ञानशून्य होने को अपस्मार कहा जाता है ॥ ५ ॥

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि भवन्ति; तद्यथा—भ्रूव्युदासः सततमक्ष्णोर्वैकृतमशब्दश्रवणं लालासिङ्घाणप्रस्रवणमनन्नाभिलषणमरोचकाविपाकौ हृदयग्रहः कुक्षेराटोपो दौर्बल्यमस्थिभेदोऽङ्गमर्दो मोहस्तमसो दर्शनं मूर्च्छा भ्रमश्चाभीक्ष्णं स्वप्ने च मदनर्तनव्यधनव्यथनवेपनपतनादीनीति ॥ ६ ॥**

अपस्मार का पूर्वरूप — उस अपस्मार के ये पूर्वरूप हैं—जैसे निरन्तर भ्रू का विक्षेप, नेत्रों में विकृति का होना, शब्द न होने पर भी कानों में कुछ शब्दों को सुनना, लगातार लाला और नासिका से कफ का निकलना, भोजन करने की इच्छा न होना, अरुचि, अन्न का ठीक पाक न होना, हृदय में जकड़ाहट, पेट में गड़गड़ाहट, दुर्बलता, अस्थियों में वेदना, अङ्गमर्द, मोह ( ज्ञान शून्य होना ), आंख के सामने अन्धकार दिखाई देना, मूर्च्छा और भ्रम का बार-बार आना, स्वप्न में मद ( नशायुक्त होना ), नाचना, व्यधन ( किसी कांटे या सुई आदि से छिद जाना ), व्यथन ( पीड़ा का होना ), कांपना और गिरना आदि ॥ ६ ॥

**ततोऽनन्तरमपस्माराभिनिर्वृत्तिरेव ॥ ७ ॥**

इसके बाद अपस्मार की उत्पत्ति होती है ॥ ७ ॥

**तत्रेदमपस्मारविशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—अभीक्ष्णमपस्मरन्तं क्षणेन संज्ञां प्रतिलभमानम्, उत्पिण्डिताक्षम्, असाम्ना विलपन्तम्, उद्वमन्तं फेनम्, अतीवाध्मातग्रीवम्, आविद्धशिरस्कं, विषमविनताङ्गुलिम्, अनवस्थितपाणिपादम्, अरुणपरुषश्यावनखनयनवदनत्वचम्, अनवस्थितचपलपरुषरूक्षरूपदर्शिनं वातलानुपशयं, विपरीतोपशयं च वातेनापस्मरन्तं विद्यात् ॥ (१) ॥**

वातज अपस्मार के लक्षण — इसमें अपस्मार का विशेष ज्ञान इन लक्षणों से होता है। यथा—बार-बार अपस्मार के वेगों का आना, और उसके बाद क्षण में ज्ञान का होना, नेत्रों का पिण्ड के आकार में बाहर निकला हुआ होना, उच्च स्वर से घबड़ाये हुये रोना, फेन का अधिक मात्रा में आना, ग्रीवा का अधिक फूल जाना, शिर का टेढ़ा रहना, अङ्गुलियों की विषम रूप से वक्रता, हाथ पैर की अस्थिरता ( पटकना ), नख, नेत्र, मुख और त्वचा का अरुण, परुष और श्याव रङ्ग का हो जाना, अव्यवस्थित और चञ्चल, परुष ( कठिन ) और रूक्ष रूप का दिखाई देना, वातवर्धक आहार एवं विहार हानिकारक होना और विपरीत ( वातनाशक ) आहार विहार का लाभदायक होना। इन सबों से वातज अपस्मार से पीड़ित जानना चाहिये ॥ (१) ॥

**अभीक्ष्णमपस्मरन्तं, क्षणेन संज्ञां प्रतिलभमानम्, अवकूजन्तम्, आस्फालयन्तं भूमिं, हरितहारिद्रताम्रनखनयनवदनत्वचं, रुधिरोक्षितोग्रभैरवादीप्तरुषितरूपदर्शिनं, पित्तलानुपशयं, विपरीतोपशयं च पित्तेनापस्मरन्तं विद्यात् ॥ (२) ॥**

पित्तज अपस्मार के लक्षण — बार-बार अपस्मार का वेग होना, पुनः क्षण-क्षण में ज्ञान हो जाना, गले में कूजन ( अव्यक्त शब्द निकलना ), पृथ्वी पर हाथ-पैर पटकना, नख, नेत्र, मुख और त्वचा का हरा, हल्दी के तरह और ताम्र की तरह लाल वर्ण का होना, रक्त से मिश्रित उग्र भयानक जलते हुये, क्रोधित रूपों को देखना, पित्तकारक आहार-विहार हानि करने वाले एवं विप-

१. 'वातेनापस्मारितम्' इति पा० । २. 'पित्तेनापस्मारितम्' इति पा० ।

रीत ( पित्त नाशक ) आहार विहार लाभदायी हों तो उसे पित्तज अपस्मार से पीड़ित जानना चाहिए ॥ (२) ॥

**विमर्श**—यद्यपि वातज और पित्तज अपस्मार में शीघ्र ही ज्ञान हो जाता है परन्तु पित्त से वायु अधिक शीघ्रकारी होता है अतएव पित्त की अपेक्षा वायु में शीघ्र ही ज्ञान होता है।

**चिरादपस्मरन्तं, चिराच्च संज्ञां प्रतिलभमानं, पतन्तम्, अनतिविकृतचेष्टं, लालामुद्वमन्तं, शुक्लनखनयनवदनत्वचं, शुक्लगुरुस्निग्धरूपदर्शिनं, श्लेष्मलानुपशयं, विपरीतोपशयं च श्लेष्मणाऽपस्मरन्तं विद्यात् ॥ (३) ॥**

कफज अपस्मार के लक्षण — जो देर में मूर्च्छित होते हों, तथा ज्ञान भी जिसे देर में हो, धराशायी होते हुए, अधिक रूप में चेष्टाओं में विकृति न करने वाले, लाला को वमन करते हुए सफेद नख, नेत्र, मुख और त्वचा वाले, श्वेत, भारी और चिकने रूपों को देखने वाले, कफ-कारक आहार-विहार हानिकारक एवं कफनाशक आहार-विहार जिसे लाभदायक हो उस मनुष्य को कफज अपस्मार से पीड़ित जानना चाहिये ॥ ३ ॥

**समवेतसर्वलिङ्गमपस्मारं सान्निपातिकं विद्यात्, तमसाध्यमाचक्षते ॥ (४) ॥**

सान्निपातिक अपस्मार का लक्षण — एकत्रित हुए सब लक्षणों वाले अपस्मार को सान्निपातिक अपस्मार जानें और उसे असाध्य कहते हैं ॥ ४ ॥

**इति चत्वारोऽपस्मारा व्याख्याताः ॥ ८ ॥**

इस प्रकार चार अपस्मार कहे गये हैं ॥ ८ ॥

*** तेषामागन्तुरनुबन्धो भवत्येव कदाचित्, तमुत्तरकालमुपदेक्ष्यामः। तस्य विशेषविज्ञानं यथोक्तलिङ्गैर्लिङ्गाधिक्यमदोषलिङ्गानुरूपं[2] च किञ्चित् ॥ ९ ॥**

इनमें आगन्तु अपस्मार का सम्बन्ध कभी-कभी होता है इसके बाद उसको चिकित्सा स्थान में कहेंगे। पहले कहे हुए लक्षणों से कुछ अधिक लक्षणों का होना, और उन अधिक लक्षणों का दोषों के लक्षणों के समान न होना यह उसका विशेष विज्ञान है ॥ ९ ॥

**विमर्श**—यह आगन्तुक अपस्मार स्वतन्त्र नहीं होता, दोष के अधीन ही होता है। यहां पर कदाचित् और एव ये दोनों शब्द एक साथ प्रयुक्त होने से यह अर्थ निकाला जा सकता है कि उन्माद ( दोषज ) स्वतन्त्र होते हैं। वैसे ही अपस्मार ( दोषज ) स्वतन्त्र है परन्तु उसमें अनिश्चित रूप से कभी-कभी देवादिक ग्रहों का सम्बन्ध हो जाता है।

*** हितान्यपस्मारिभ्यस्तीक्ष्णानि संशोधनान्युपशमनानि च यथास्वं, मन्त्रादीनि चागन्तुसंयोगे ॥ १० ॥**

चिकित्सा सूत्र — दोषों के अनुसार अपस्मार के रोगियों के लिए तीक्ष्ण संशोधन और उपशमन हितकारी होते हैं, और आगन्तुज अनुबन्ध होने पर मन्त्र बलि पूजा-पाठ आदि हितकारी हैं।

*** तस्मिन् हि दक्षाध्वरध्वंसे देहिनां नानादिक्षु विद्रवतामभिद्रवणतरणधावनप्लवनलङ्घनाद्यैर्देहविक्षोभणैः[3] पुरा गुल्मोत्पत्तिरभूत्, हविष्प्राशात् प्रमेहकुष्ठानां, भयत्रासशोकैरुन्मादानां, विविधभूताशुचिसंस्पर्शादपस्माराणां, ज्वरस्तु खलु महेश्वरललाटप्रभवः, तत्संतापाद्रक्तपित्तम्, अतिव्यवायात् पुनर्नक्षत्रराजस्य राजयक्ष्मेति ॥ ११ ॥**

निदानस्थान में आये हुए रोगों की उत्पत्ति क्रम — प्राचीन काल में प्रसिद्ध दक्ष प्रजापति के यज्ञ के नाश के समय नाना दिशाओं में भागते हुए प्राणियों के दौड़-धूप करने, जल में तैरने,

१. 'अपस्मारितम्' इति पा० । २. 'दोषलिङ्गाननुरूपं' ग. । ३. 'अतिसरणप्लवनलङ्घनाद्यैः' ह. ।

कूदने, दौड़ने, लाँघने आदि शरीर को क्षुब्ध करने वाले कारणों से गुल्म रोग की उत्पत्ति हुइ। अधिक रूप में घृत का पान करने से प्रमेह एवं कुष्ठ की, भय, त्रास और शोक से उन्माद की तथा अनेक प्रकार के जीवों एवं अपवित्र वस्तुओं के स्पर्श से अपस्मार की उत्पत्ति हुई। ज्वर तो शङ्कर जी के ललाट से उत्पन्न हुआ, उस ज्वर के सन्ताप से रक्त-पित्त की उत्पत्ति हुई। नक्षत्र-राज चन्द्रमा के अधिक मैथुनासक्त होने से राजयक्ष्मा की उत्पत्ति हुई॥ ११॥

**विमर्श**—यद्यपि यज्ञ-विध्वंस से प्रथम शंकर जी के क्रोध के फलस्वरूप ज्वर उत्पन्न हुआ और गुल्म आदि यज्ञ-ध्वंस के बाद, फिर भी ज्वर ही सबसे प्रधान है अतएव निदान स्थान में सर्वप्रथम ज्वर का वर्णन किया गया है।

**भवन्ति चात्र—**

*** अपस्मारो हि वातेन पित्तेन च कफेन च। चतुर्थः सन्निपातेन प्रत्याख्येयस्तथाविधः॥१२॥**
**साध्यांस्तु भिषजः प्राज्ञाः साधयन्ति समाहिताः। तीक्ष्णैः संशोधनैश्चैव यथास्वं शमनैरपि॥**
**यदा दोषनिमित्तस्य भवत्यागन्तुरन्वयः। तदा साधारणं कर्म प्रवदन्ति भिषग्विदः॥१४॥**

अपस्मार का उपसंहार — अपस्मार वात से, पित्त से, कफ से, और चौथा सन्निपात से होता है। सन्निपातज असाध्य होता है। विद्वान् वैद्य सावधान होकर साध्य अपस्मार की दोष के अनुसार तीक्ष्ण संशोधन और संशमन के द्वारा चिकित्सा करते हैं। जब दोषजन्य अपस्मार से आगन्तुज (भूतादिकों का) सम्बन्ध हो जाता है तो उत्तम वैद्य समय के अनुसार साधारण (दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय एवं सत्त्वावजय) चिकित्सा करने को कहते हैं॥ १२-१४॥

*** सर्वरोगविशेषज्ञः सर्वौषधविशारदः[1]। भिषक् सर्वामयान् हन्ति न च मोहं निगच्छति॥**
**इत्येतदखिलेनोक्तं निदानस्थानमुत्तमम्।**

रोगज्ञान का फल — सभी रोगों के भेदों, एवं उपभेदों को जानने वाला और सभी प्रकार की औषधियों को जानने में कुशल वैद्य सभी रोगों को नष्ट करता है और मोह को प्राप्त नहीं होता है। इस प्रकार यह उत्तम निदान स्थान सम्पूर्ण रूप में कह दिया गया है॥ १५॥

*** निदानार्थकरो रोगो रोगस्याप्युपलभ्यते॥ १६॥**
**तद्यथा ज्वरसंतापाद्रक्तपित्तमुदीर्यते। रक्तपित्ताज्ज्वरस्ताभ्यां शोषश्चाप्युपजायते॥ १७॥**
**प्लीहाभिवृद्धया जठरं जठराच्छोथ एव च। अर्शोभ्यो जठरं दुःखं गुल्मश्चाप्युपजायते॥१८॥**
**प्रतिश्यायाद्भवेत् कासः कासात् संजायते क्षयः। क्षयो रोगस्य हेतुत्वे शोषस्याप्युपलभ्यते॥**

## (२) निदान-विषयक सामान्य सिद्धान्त
## (Some General Principles Regarding Diagnosis)

निदानार्थकर रोग — एक रोग भी अन्य रोग की उत्पत्ति का कारण होता है। जैसे ज्वर के सन्ताप से रक्तपित्त उत्पन्न होता है। रक्तपित्त से ज्वर की उत्पत्ति होती है। रक्तपित्त एवं ज्वर दोनों से यक्ष्मा की उत्पत्ति हो जाती है। प्लीहा के बढ़ जाने से उदररोग और उदररोग से शोथ उत्पन्न होता है। अर्श से उदररोग और गुल्म की उत्पत्ति होती है। प्रतिश्याय से कास तथा कास से (धातुओं का) क्षय हो जाता है और क्षय यक्ष्मा के कारण रूप से प्राप्त होता है॥

**ते पूर्वं केवला रोगाः पश्चाद्धेत्वर्थकारिणः। उभयार्थकरा दृष्टास्तथैवैकार्थकारिणः॥ २०॥**

और भी — वे ज्वर आदि रोग पहले केवल (स्वतंत्र) रोग रहते हैं, बाद में वे दूसरे रोग के

1. 'सर्वौषधविशेषवित्' ग.।

कारण बन जाते हैं। इस प्रकार ज्वरादि रोग एक अर्थ करनेवाले ( अर्थात् रोग रूप में स्वतन्त्र रहनेवाले ) और दोनों अर्थ करनेवाले ( अर्थात् स्वतंत्र रूप से रोग रूप में रहनेवाले एवं दूसरे रोग को उत्पन्न करनेवाले ) देखे जाते हैं ॥ २० ॥

**कश्चिद्धि रोगो रोगस्य हेतुर्भूत्वा प्रशाम्यति ।**
**न प्रशाम्यति चाप्यन्यो हेत्वर्थं[1] कुरुतेऽपि च ॥ २१ ॥**

और भी — कोई रोग अन्य रोग का कारण होकर स्वयं शान्त हो जाता है। तथा कोई रोग अन्य रोग का कारण बनकर भी स्वयं शान्त नहीं होता ॥ २१ ॥

**एवं कृच्छ्रतमा नॄणां दृश्यन्ते व्याधिसङ्कराः ।**
**प्रयोगापरिशुद्धत्वात्तथा चान्योन्यसंभवात् ॥ २२ ॥**

व्याधि संकर — इस प्रकार मनुष्यों में ( शरीर में ) रोगों के मिश्रण, चिकित्सा के शुद्ध न होने के कारण और एक रोग दूसरे रोग के उत्पादक होने के कारण अधिक कष्टकारी देखे जाते हैं ॥

**प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योऽन्यमन्यमुदीरयेत् । नासौ विशुद्धः, शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत् ॥**

आदर्श चिकित्सा — जो चिकित्सा का प्रयोग एक रोग को शान्त करे, किन्तु दूसरे-दूसरे रोगों को उत्पन्न करे, वह शुद्ध नहीं है। शुद्ध चिकित्सा तो वह है जो एक रोग को शान्त करे और दूसरे रोग ( दोष ) को कुपित न करे ॥ २३ ॥

**एको हेतुरनेकस्य तथैकस्यैक एव हि । व्याधेरेकस्य चानेको बहूनां बहवोऽपि च ॥ २४ ॥**
**ज्वरभ्रमप्रलापाद्या दृश्यन्ते रूक्षहेतुजाः । रूक्षेणैकेन चाप्येको ज्वर एवोपजायते ॥ २५ ॥**
**हेतुभिर्बहुभिश्चैको ज्वरो रूक्षादिभिर्भवेत् । रूक्षादिभिर्ज्वराद्याश्च व्याधयः संभवन्ति हि ॥**

हेतु तथा व्याधि में संम्बन्ध — एक अनेक रोगों का कारण होता है और एक रोग का एक ही कारण होता है। एक व्याधि के अनेक कारण और बहुत-सी व्याधियों के बहुत से कारण होते हैं। जैसे एक रूक्ष वस्तु के कारण से ज्वर, भ्रम, प्रलाप, आदि अनेक रोग उत्पन्न होते हैं और एक रूक्ष हेतु से एक ही ज्वर-उत्पन्न होता है। रूक्ष आदि अनेक हेतुओं से ज्वर, भ्रम आदि अनेक व्याधियाँ होती हैं ॥ २४–२६ ॥

**लिङ्गं चैकमनेकस्य तथैवैकस्य[2] लक्ष्यते । बहून्येकस्य च व्याधेर्बहूनां स्युर्बहूनि च ॥२७॥**
**विषमारम्भमूलानां लिङ्गमेकं ज्वरो मतः । ज्वरस्यैकस्य चाप्येकः संतापो लिङ्गमुच्यते ॥**
**विषमारम्भमूलैश्च ज्वर एको निरुच्यते । लिङ्गैरेतैर्ज्वरश्वासहिक्काद्याः सन्ति चामयाः॥२९॥**

और भी — अनेक और एक रोग का लक्षण एक ही देखा जाता है, एक रोग के बहुत लक्षण होते हैं और बहुत रोगों के बहुत लक्षण होते हैं। विषम आरम्भ है कारण जिनके, ऐसे रोगों का ज्वर एक लक्षण माना जाता है। एक ज्वर का एक संताप लक्षण कहा जाता है। विषम आरम्भ कारणों से एक ज्वर कहा जाता है और ज्वर, श्वास, हिक्का आदि रोग इन लक्षणों से युक्त होते हैं ॥ २७–२९ ॥

**एका शान्तिरनेकस्य तथैवैकस्य[3] लक्ष्यते । व्याधेरेकस्य चानेका बहूनां बह्वय एव च ॥**
**शान्तिरामाशयोत्थानां व्याधीनां लङ्घनक्रिया । ज्वरस्यैकस्य चाप्येका शान्तिर्लङ्घनमुच्यते ॥**
**तथा लघ्वशनाद्याश्च ज्वरस्यैकस्य शान्तयः । एताश्चैव ज्वरश्वासहिक्कादीनां प्रशान्तयः ॥**

व्याधि और चिकित्सा का सम्बन्ध — वैसे ही अनेक व्याधियों की एक शान्ति अर्थात् चिकित्सा और एक व्याधि की एक ही चिकित्सा एवं एक व्याधि की अनेक चिकित्साएँ और अनेक व्याधियों की अनेक चिकित्साएं भी देखी जाती है। ( उदाहरण स्वरूप ) आमाशय से उत्पन्न

---

१. 'हेतुत्वं' ग. । २. 'तथैकस्यैकमुच्यते' ग.; तथैकस्यैकमेव च' ह. । १. 'तथैकैकस्य' ग. ।

होने वाली अनेक व्याधियों की केवल एक लंघन करना ही चिकित्सा कही जाती है। ज्वर की चिकित्सा, केवल लंघन करना एक ही कही जाती है। और ज्वर की अनेक चिकित्सा के रूप में हलका भोजन आदि है और यही चिकित्सा ज्वर, श्वास, हिक्का आदि अनेक रोगों की होती है॥

ॐ सुखसाध्यः सुखोपायः कालेनाल्पेन साध्यते।
साध्यते कृच्छ्रसाध्यस्तु यत्नेन महता चिरात्॥ ३३॥
याति नाशेषतां व्याधिरसाध्यो याप्यसंज्ञितः।
परोऽसाध्यः क्रियाः सर्वाः प्रत्याख्येयोऽतिवर्तते॥ ३४॥
नासाध्यः साध्यतां याति साध्यो याति त्वसाध्यताम्।
पादापचाराद्दैवाद्वा यान्ति भावान्तरं गदाः॥ ३५॥

साध्यासाध्यता — सुखसाध्य सुलभ उपाय वाला होकर अल्प समय में ही साध्य होता है। कृच्छ्रसाध्य तो अधिक परिश्रम करने पर अधिक दिनों में साध्य होता है। याप्य नाम का असाध्य रोग चिकित्सा करने पर भी सम्पूर्ण रूप से अच्छा नहीं होता। और असाध्य रोग अचिकित्स्य है। इसमें सभी चिकित्साएं विफल हो जाती हैं। असाध्य रोग साध्यता को नहीं प्राप्त होता पर साध्यरोग असाध्यता को प्राप्त हो जाता है। साध्यरोग चिकित्सा के चार पाद—(१. चिकित्सक, २. औषधि, ३. सेवक और ४. रोगी) के अपचार से अथवा दैव (जन्मान्तरीय पापों) के कारण विभिन्न अवस्था को प्राप्त होते हैं अर्थात् कृच्छ्रसाध्य रोग, याप्य या असाध्य हो जाते हैं॥ ३३-३५॥

**विमर्श**—साध्य और असाध्य भेद से रोग दो प्रकार के होते हैं, साध्य के भेद—१. सुखसाध्य और २. कृच्छ्रसाध्य ये दो होते हैं। असाध्य व्याधि भी दो प्रकार की होती है—१. याप्य २. प्रत्याख्येय। असाध्य व्याधि किसी भी प्रकार से अच्छी नहीं होती पर साध्य रोग होने पर उसकी उपेक्षा की जाय तो क्रमशः अवस्थाओं का परिवर्तन करते हुए वह असाध्य हो जाती है इसमें हेतु चिकित्सा के चारों पाद की कमी या उनके उचित गुणों का न होना या भाग्य का दोष माना जाता है। इस प्रकार के भाग्य की विपरीतता से होने वाले कर्मज रोग चारों पाद के गुणवान होते हुए भी अच्छे नहीं होते, उनकी शान्ति तभी होती है जब जप-तप, दान-होम, बलि और पाठ के द्वारा कर्म का नाश होता है इसीलिये 'यान्ति भावन्तरं गदाः' यह बात बतायी गई है।

ॐ वृद्धिस्थानक्षयावस्थां रोगाणामुपलक्षयेत्[१]।
सुसूक्ष्मामपि च प्राज्ञो देहाग्निबलचेतसाम्॥ ३६॥
व्याध्यवस्थाविशेषान् हि ज्ञात्वा ज्ञात्वा विचक्षणः।
तस्यां तस्यामवस्थायां चतुःश्रेयः[२] प्रपद्यते॥ ३७॥

दोषावस्था का महत्त्व — बुद्धिमान वैद्य को रोगों की और देह, अग्नि, बल एवं मन की सूक्ष्म से सूक्ष्म भी वृद्धि, स्थान और क्षयजन्य अवस्था जाननी चाहिये। व्याधियों की अवस्थाओं के भेदों को जानकर वैद्य उन-उन विभिन्न अवस्थाओं में चारों प्रकार के श्रेय को प्राप्त करता है॥ ३६-३७॥

**विमर्श**—यद्यपि धर्म, अर्थ, काम की प्राप्ति के लिए ही ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को आयुर्वेद अध्ययन करना चाहिये, यह बात सू. ३० वें अ. में 'स चाध्येतव्यो ब्राह्मणराजन्यवैश्यैः' से बतायी गयी है किन्तु यहाँ मोक्ष की प्राप्ति भी बताई गई है। इस प्रकार-परस्पर विरुद्ध वचन मिलते हैं, ऐसा नहीं समझना चाहिये। क्योंकि वहाँ पर प्रवृत्तिमार्ग का उपदेश है। यदि आयुर्वेद का

१. 'दोषाणामुपलक्षयेत्' इति पा०।
२. 'तत्तच्छ्रेयः' इति पा०; 'चतुःश्रेय इति चतुःश्रेयःकारकं चिकित्सतं, प्रपद्यते बुध्यते' चक्रः।

अध्ययन करने वाला विद्वान् धर्म, अर्थ, काम की प्राप्ति के बाद निवृत्ति मार्ग की ओर बढ़ता है तो अपने व्यवसाय को करते हुये मोक्ष को भी प्राप्त कर सकता है। इसका संकेत इन वचनों द्वारा किया गया है। इसलिए शारीर प्रथम अध्याय में 'क चैता वेदनाः सर्वा निवृत्ति यान्त्यशेषतः' इस प्रश्न के उत्तर में 'योगे मोक्षे च सर्वासां वेदनानामवर्तनम्' बताया है। अतः दोनों वाक्यों में विरोध नहीं समझना चाहिए।

> ❀ प्रायस्तिर्यग्गता दोषाः क्लेशयन्त्यातुरांश्चिरम्।
> तेषु[1] न त्वरया कुर्याद्देहाग्निबलवित् क्रियाम्॥ ३८॥
> प्रयोगैः क्षपयेद्वा तान् सुखं वा कोष्ठमानयेत्।
> ज्ञात्वा कोष्ठप्रपन्नांस्तान् यथासन्नं[2] हरेद्बुधः॥ ३९॥

और भी — प्रायः उन्मार्ग में गये हुए दोष अधिक दिनों तक व्याधित पुरुषों को कष्ट देते हैं। शरीर, जठराग्नि और रोगी के बल को सम्यक् प्रकार से जानने वाला वैद्य इन व्याधियों में शीघ्र चिकित्सा न करें, इनको चिकित्सा द्वारा क्षीण करें, अथवा सुखपूर्वक कोष्ठ में लावें, विद्वान वैद्य उन दोषों को कोष्ठ में आए जानकर समीप के मार्ग से बाहर निकालें॥ ३८-३९॥

**विमर्श**—पित्त और वायु का निर्हरण गुदा द्वारा और कफ का निर्हरण मुख द्वारा होता है। यदि आमाशय में दोष आ जाय तो मुख से और पक्वाशय में आ जाय तो विरेचन एवं वस्ति के द्वारा निकाला जाता है। यदि ये ही दोष शिरोभाग में हों तो वैरेचनिक नस्य द्वारा बाहर निकाले जाते हैं।

❀ ज्ञानार्थं यानि चोक्तानि व्याधिलिङ्गानि संग्रहे[3]। व्याधयस्ते तदात्वे तु लिङ्गानीष्टानि नामयाः॥

लक्षण और व्याधि के सम्बन्ध — इस व्याधिसंग्रह अर्थात् निदानस्थान में रोगों का ठीक-ठीक परिचय प्राप्त करने के लिये जो अरुचि आदि व्याधियों के लक्षण बताये गये हैं, यदि वे रोग स्वतंत्र रूप से होते हैं तो उन्हें व्याधि कहना चाहिए। पर जब ज्वर आदि रोगों के अधीन होकर उत्पन्न होते हैं तब उन्हें लक्षण ही मानना चाहिए, रोग नहीं॥ ४०॥

**विमर्श**—कुपित दोष रोग को उत्पन्न करने के बाद उन रोगों में जिन-जिन लक्षणों को व्यक्त करते हैं उन लक्षणों का ही यहाँ पर विशद विवेचन किया गया है। स्वतंत्र रोग का लक्षण होने पर उसे रोग कहा जाता है और वे ही लक्षण व्याधि माने जाते हैं। पर इस संग्रह में दोषों की विशेष चर्चा नहीं की गयी है पर सभी लक्षण दोषों के ऊपर ही आधारित हैं अतः चिकित्सा में मुख्यतया दोष के लक्षण का ही ध्यान दिया जाता है।

❀ विकारः प्रकृतिश्चैव द्वयं सर्वं समासतः। तद्धेतुवशगं हेतोरभावान्नानुवर्तते[4]॥ ४१॥

विकार और प्रकृति का महत्त्व — सभी संक्षेप में विकार, और प्रकृति (स्वस्थ), ये दो ही हैं। ये दोनों हेतु के अधीन रहते हैं। इन दोनों विकार और प्रकृति के हेतुओं का जब अभाव होता है तब ये नहीं होते हैं॥ ४१॥

---

१. 'तेषु तु त्वरया कुर्याद् देहाग्निबलवत्क्रियाम्' यो.।

२. 'यथास्वं तं' ग. 'तमातुरं, हरेत् तान् कोष्ठप्रपन्नान् दोषान् हारयेत, इति अन्तर्भावितो णिजर्थः' गङ्गाधरः।

३. 'संग्रह इति व्याधिनिदानादिसंग्रहे; ये ज्ञानार्थं प्रधानभूतज्वरादिज्ञानार्थं व्याधयः सन्ति तेऽविपाकारुच्यादयः स्वतन्त्र्येणोत्पद्यमाना व्याधय एव व्याधित्वेनैव व्यपदेष्टव्या इत्यर्थः; तदात्वे तु लिङ्गानीति यदा ज्वरादिपरतन्त्रा जायन्तेऽरुच्यादयः, तदा पारतन्त्र्याल्लिङ्गान्येव ते नामयाः' चक्रः।

४. 'हेतोरभावान्न प्रवर्तते' इति पा०।

तत्र श्लोकाः—

हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा । संप्राप्तिः पूर्वमुत्पत्तिः सूत्रमात्रं चिकित्सितात् ॥
ज्वरादीनां विकाराणामष्टानां साध्यता न च । पृथगेकैकशश्चोक्ता हेतुलिङ्गोपशान्तयः ॥४३॥
हेतुपर्यायनामानि व्याधीनां लक्षणस्य च । निदानस्थानमेतावत् संग्रहेणोपदिश्यते ॥४४॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते निदानस्थाने
अपस्मारनिदानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

निदानस्थानं समाप्तम् ।

आठवें अध्याय तथा निदान स्थान का उपसंहार — इस अध्याय में अपस्मार (Epilepsy) रोग के कारण, पूर्वरूप, रूप ( लक्षण ), उपशय, सम्प्राप्ति, ज्वर आदि की प्रथम उत्पत्ति, और चिकित्सा का सूत्रमात्र बतलाया गया है। इस निदान स्थान में ज्वर आदि ८ व्याधियों की साध्यता, असाध्यता, कारण, लक्षण और चिकित्सा अलग-अलग क्रम से बताये गये हैं। हेतु का पर्याय, व्याधि ( रोग ) का पर्याय, लक्षण ( स्वरूप ) का पर्याय नाम इतने विषयों का निदान स्थान में संक्षेप रूप से उपदेश किया गया है ॥

**विमर्श**—ज्वर इत्यादि ८ व्याधियों के साध्य और असाध्य लक्षण निदान स्थान में कहे गये हैं, ऐसा मूल में कह दिया गया है, पर ज्वरप्रकरण में ज्वर के असाध्य लक्षणों का उपदेश नहीं किया गया है। अतः मूलवचन असंगत है ऐसा नहीं सोचना चाहिये, क्योंकि 'छत्रिणो गच्छन्ति' इस न्याय के अनुसार निदानस्थान के ज्वर को छोड़ कर सात अध्यायों में साध्य-असाध्य लक्षणों का उपदेश किया गया है। यदि एक अध्याय में नहीं कहा गया हो तो भी उसका ग्रहण हो जायेगा।

अथवा 'अष्टानां हेतुलिङ्गोपशान्तयः' ऐसा अन्वय कर आठों रोगों के कारण, लक्षण एवं उपशय का वर्णन इस अध्याय में किया गया है; इस प्रकार अन्वय कर जिन रोगों के साध्य-असाध्य स्थानों का वर्णन है उन्हीं के विषय में साध्यता 'न च' का अर्थ किया जा सकता है।

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के निदानस्थान में अपस्मार
निदान नामक आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

## इस प्रकार निदानस्थान समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# विमानस्थानम्

## अथ प्रथमोऽध्यायः

**अथातो रसविमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब निदान स्थान के बाद रसविमान की व्याख्या की जायेगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ २ ॥

**विमर्श**—निदान स्थान में रोगों का निर्णय वतलाया गया है आगे रोगों की चिकित्सा का उपदेश करना है। चिकित्सा में जब तक दोष, औषधि आदि का विशेष ज्ञान नहीं होता तब तक सफलता नहीं मिलती। अतः दोष, औषधि आदि की विशेषता की जानकारी करानेवाला विमानस्थान का उपदेश किया गया है। इनमें भी दोष, औषधि की अपेक्षा रस ( द्रव्य ) की प्रधानता है। इसलिये विमानस्थान में भी रसविमान का सर्वप्रथम उपदेश किया गया है। विमानस्थान की निरुक्ति अग्रांकित है—'विशेषेण मीयते ज्ञायते दोषभेषजाद्यनेनेति विमानम्। एवं भूतं विमानमभिधेयतया यत्र तिष्ठति तत् विमानस्थानम्'।

**ॐ इह खलु व्याधीनां निमित्तपूर्वरूपरूपोपशयसंख्याप्राधान्यविधिविकल्पबलकाल-विशेषानुप्रविश्यानन्तरं[1] दोषभेषजदेशकालबलशरीरसाराहारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसां[2] मानमवहितमनसा यथावज्ज्ञेयं भवति भिषजा, दोषादिमानज्ञानायत्तत्वात्[3] क्रियायाः। न ह्यमानज्ञो दोषादीनां[4] भिषग् व्याधिनिग्रहसमर्थो भवति। तस्माद्दोषादिमानज्ञानार्थं[5] विमानस्थानमुपदेक्ष्यामोऽग्निवेश ! ॥ ३ ॥**

## ( १ ) रस और दोष के पारस्परिक सम्बन्ध

विमानस्थान के उपदेश का प्रयोजन — इस चिकित्सा शास्त्र में रोगों के निमित्त ( कारण ) पूर्वरूप, रूप ( लक्षण ) उपशय, संख्या, प्राधान्य, विधि, विकल्प, बल, काल, भेद से सम्प्राप्ति के भेदों को समझ कर उसके बाद दोष, औषधि, देश काल, बल, शरीर, सार, आहार, सात्म्य, सत्व प्रकृति अवस्था ( वय ) के मान को सावधानतापूर्वक वैद्य के लिए ठीक-ठीक जानना आवश्यक हो जाता है। क्योंकि दोष आदि के मान के ज्ञान के अधीन चिकित्सा होती है। दोष इत्यादि के मान को न जाननेवाला वैद्य रोग को दूर करने में समर्थ नहीं हो पाता। अतः हे अग्निवेश दोष, आदि के मान के ज्ञान के लिये विमान स्थान का उपदेश करेंगे ॥ ३ ॥

**तत्रादौ रसद्रव्यदोषविकारप्रभावान् वक्ष्यामः।**

उसमें सर्वप्रथम रस, द्रव्य, दोष और रोगों के प्रभाव को कहेंगे।

**ॐ रसास्तावत् षट्—मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाः। ते सम्यगुपयुज्यमानाः शरीरं यापयन्ति, मिथ्योपयुज्यमानास्तु खलु दोषप्रकोपायोपकल्पन्ते ॥ ४ ॥**

---

१. 'अभिनिविश्य' ग.।
२. '०रसद्रव्यदोषविकारभेषजदेश०' इति पा०।
३. 'रसादिमानज्ञानायत्तत्वात्' इति पा०।
४. 'रसादीनाम्' इति पा०।
५. 'रसादिमानज्ञानार्थम्' इति पा०।

रसों के भेद — रस तो ६ होते हैं। १. मधुर, २. अम्ल, ३. लवण, ४. कटु, ५. तिक्त और ६. कषाय। यदि इन रसों का प्रयोग उचित मात्रा में किया जाता है तो शरीर भली भाँति चलता रहता है। यदि इन रसों का प्रयोग विपरीत ढंग से किया जाता है तो ये दोषों को कुपित करने वाले सिद्ध होते हैं ॥ ४ ॥

**दोषाः पुनस्त्रयो वातपित्तश्लेष्माणः। ते प्रकृतिभूताः शरीरोपकारका[1] भवन्ति, विकृतिमापन्नास्तु खलु नानाविधैर्विकारैः शरीरमुपतापयन्ति ॥ ५ ॥**

दोषों के भेद — दोष फिर तीन होते हैं—वात, पित्त और कफ ये अपनी स्वाभाविक अवस्था में रहते हुए शरीर के लिए लाभकारी होते हैं। विकृति को प्राप्त होते हुए अनेक प्रकार के विकारों से शरीर में ताप ( दुःख ) को उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—इसी बात को पहले भी कहा जा चुका है। 'रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता' अर्थात् दोष के समान मात्रा में होने पर मनुष्य स्वस्थ रहता है। जब इन दोषों में कुछ भी परिवर्तन आ जाता है तो रोग हो जाता है। अनेक प्रकार के मिथ्या आहार विहारों के सेवन करने पर भी यदि मनुष्य की क्षमता ( Immunity ) के आधार कारण दोष का कोप न हो अथवा अल्प मात्रा में दोष कुपित हो तब रोग की सम्भावना नहीं होती। इसी बात को वाग्भट ने स्पष्ट कह दिया है—सर्वेषामेव रोगाणां निदानं कुपिता मलाः। तत् प्रकोपस्य तु प्रोक्तं विविधाहितसेवनम् ॥

*** तत्र दोषमेकैकं त्रयस्त्रयो रसा जनयन्ति, त्रयस्त्रयश्चोपशमयन्ति। तद्यथा—कटुतिक्तकषाया वातं जनयन्ति, मधुराम्ललवणास्त्वेनं शमयन्ति; कट्वम्ललवणाः पित्तं जनयन्ति, मधुरतिक्तकषायास्त्वेनच्छमयन्ति; मधुराम्ललवणाः श्लेष्माणं जनयन्ति, कटुतिक्तकषायास्त्वेनं शमयन्ति ॥ ६ ॥**

रसों के गुण — इनमें तीन तीन रस एक-एक दोष को उत्पन्न (प्रकुपित) करते हैं और तीन-तीन ही रस एक-एक दोष को शान्त करते हैं। जैसे वात को कटु, तिक्त और कषाय उत्पन्न ( प्रकुपित ) करते हैं और मधुर, अम्ल और लवण रस उसे शान्त करते हैं। पित्त को कटु अम्ल और लवण उत्पन्न ( प्रकुपित ) करते हैं, और कषाय स्वादु और तिक्त रस उसे शान्त करते हैं। कफ को मधुर, अम्ल और लवण रस उत्पन्न ( प्रकुपित ) करते हैं और कटु तिक्त और कषाय उसे शान्त करते हैं ॥ ६ ॥

*** रसदोषसन्निपाते तु ये रसा यैर्दोषैः समानगुणाः समानगुणभूयिष्ठा वा भवन्ति ते तानभिवर्धयन्ति, विपरीतगुणा विपरीतगुणभूयिष्ठा वा शमयन्त्यभ्यस्यमाना इति। एतद्व्यवस्थाहेतोः षट्त्वमुपदिश्यते रसानां परस्परेणासंसृष्टानां, त्रित्वं च दोषाणाम् ॥ ७ ॥**

दोषों की वृद्धि एवं शमन, में रसों की कारणता — जब रसों का सेवन किया जाता है तो वे रस शरीर में जाकर दोषों से अपना सम्पर्क स्थापित करते हैं। ऐसी अवस्था में जो रस जिस दोष के समान गुण वाला होता है अर्थात् उसके अनुकूल होता है अथवा उसमें गुणों की समानता अधिक रूप में पायी जाती है तो वह रस उन दोषों को बढ़ाने वाला होता है, और जो रस जिन दोषों के विपरीत गुण वाला अथवा अधिक रूप में उनमें गुणों की विपरीतता पायी जाती है तो वे उन दोषों को शान्त करने वाले होते है। परन्तु यदि इन रसों का सतत् अभ्यास किया जाय तो। इन्हीं व्यवस्थाओं के कारण परस्पर नहीं मिले हुए पृथक-पृथक रसों की संख्या ६ और इसी प्रकार परस्पर नहीं मिले हुए अलग-अलग दोषोंकी संख्या तीन मानी गयी है ॥ ७ ॥

---

[1] 'शरीरयोगक्षेमकराः' यो.।

**ॐ संसर्गविकल्पविस्तरो ह्येषामपरिसंख्येयो भवति, विकल्पभेदापरिसंख्येयत्वात् ॥ ८ ॥**

इन रस और दोषों का विकल्प-विस्तार अर्थात् परस्पर मिलित होने पर तरतम के योग से इनकी संख्या अगणित हो जाती है क्योंकि विकल्प के भेद अपरिसंख्येय होते हैं ॥ ८ ॥

**विमर्श**—यह बात सूत्र स्थान के प्रथम अध्याय में 'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्' से स्पष्ट कर दी गई है कि जो अपने गुण के समान होता है वह वृद्धि का कारण होता है और जो अपने से विपरीत होता है वह ह्रास करने वाला होता है। इसका विशद विवेचन वहीं देखना चाहिए। यहाँ निरन्तर अभ्यास से समान वस्तु वृद्धि का कारण और विपरीत वस्तु ह्रास का कारण होती है।

जैसे शरीर में वात दोष वृद्धितर हो तो उसको सम मात्रा में लाने के लिए यदि मधुर, अम्ल, लवण आदि की एक दिन पूर्ण मात्रा भी दे दी जाय तो वे उसे शान्त नहीं कर सकते, पर निरन्तर यदि सेवन किया जाता है तो शनैः शनैः इन रसों का प्रभाव शरीर में अधिक हो जाता है। तब वायु की फलतः शान्ति हो जाती है।

रसों की संख्या के विषय में आत्रेयभद्रकाप्यीय अध्याय ( सू. अ. २६ ) में १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८ संख्या तथा अनेक रस बताये गये हैं। पर सिद्धान्ततः अलग-अलग ६ रस ही माने गये हैं। परिगणित करने योग्य रसों का संसर्ग ६३ और दोषों के ६३ ( वाग्भट ) बतलाये गये हैं। पर यदि तारतम्य में न्यूनता या अधिकता करके इनका संयोग किया जाय तो संख्या अगणित हो जाती है यथा—'रसास्तरतमाभ्यां तां संख्यामतिपतन्ति हि।' तथा 'आश्रयगुणकर्मसंस्वादविशेषाणामपरिमेयत्वाद् अपरिसंख्येया रसा इति। ( सू. अ. २६ )

'गुणा गुणाश्रया नोक्ताः' ( सू. अ. २६ ) के अनुसार रस गुण है उसमें अन्य गुण रह ही नहीं सकता तो समान गुण वाला रस यह कैसे कहा गया है ? वस्तुतः यह वाक्य रस के आश्रयभूत द्रव्य में रहने वाले गुण का रस में उपचार के उद्देश्य से किया गया है।

**ॐ तत्र खल्वनेकरसेषु द्रव्येष्वनेकदोषात्मकेषु च विकारेषु रसदोषप्रभावमेकैकश्येनाभिसमीक्ष्य ततो द्रव्यविकारयोः प्रभावतत्त्वं व्यवस्येत् ॥ ९ ॥**

प्रकृतिसमसमवेतसिद्धान्त — अनेक रस वाले द्रव्यों में, और अनेक दोषों से उत्पन्न होने वाले रोगों में, रस के और दोष के प्रभाव को अलग-अलग विचार कर द्रव्य और रोग के प्रभाव के तत्त्व का निश्चय करें ॥ ९ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यदि मधुर, अम्ल और लवण रसों के प्रभाव ( गुणों ) का ज्ञान अलग २ है, तो उससे बननेवाले समुदाय का ज्ञान स्वतः हो जायेगा। जब ज्वर को दूर करने वाली अलग-अलग चार औषधियों का परिज्ञान है तो उन चारों को मिलाकर ज्वर में प्रयुक्त करें तो वह समुदाय भी ज्वर नाशक होगा। ये बातें सभी विषयों में लागू होती है। इस सिद्धान्त को 'प्रकृतिसमसमवेत' कहते हैं।

**ॐ न त्वेवं खलु सर्वत्र। न हि विकृतिविषमसमवेतानां नानात्मकानां परस्परेण चोपहतानामन्यैश्च[1] विकल्पनैर्विकल्पितानामवयवप्रभावानुमानेनैव समुदायप्रभावतत्त्वमध्यवसातुं शक्यम् ॥ १० ॥**

विकृतिविषमसमवायसिद्धान्त — किन्तु सभी जगह ऐसा नहीं होता। क्योंकि विकृति रूप में मिले हुए एवं विषम रूप से मिले हुए अनेक प्रकार के आपस में उपघात को प्राप्त हुए और दूसरे

१. 'चोपहतप्रकृतिकानाम्' इति पा०।

भेद करनेवाले उपायों से भिन्न हुए, रसों के अवयव के प्रभाव के अनुमान से ही समुदाय के प्रभाव के तत्त्व का निश्चय शक्य नहीं है ॥ १० ॥

**विमर्श**—विभिन्न द्रव्यों का संयोग सभी जगह दो रूपों में होता है जो अग्राङ्कित है। ( १ ) प्रकृतिसमसमवेत—इसमें अलग-अलग द्रव्यों में जो-जो रस वर्तमान रहते हैं वही गुण अपने प्रकृति रूप में रहते हुये समुदाय में भी रहते हैं। यथा—'रसाना दोषाणाञ्च प्रकृत्यनुगुणो यो मिलितानां प्राकृतगुणानुपमर्देन मेलको भवति। स प्रकृतिसमसमवेतशब्देनोच्यते।' (चक्रपाणि) उदाहरणार्थ—दूध, जल, चीनी का संयोग, यदि इन तीनों के संयोग से बनाये गये शर्बत का प्रयोग किया जाय तो अपने-अपने स्वाभाविक मधुर रसों के द्वारा शरीर में मधुर रस के गुणों को उत्पन्न करते हैं और एक मधुर रस दूसरे मधुर रस को नष्ट करने में समर्थ नहीं होता।

( २ ) विकृतिविषमसमवेत—विकृति में विषम रूप से सम्मिलित होने को कहा जाता है। यथा—'विकृत्या हेतुभूतया विषमः प्रकृत्यननुगुणः समवेतो विकृतिविषमसमवेतः।' ( चक्रपाणि )। इसमें जब दो या दो से अधिक द्रव्यों का एक में संयोग होता है तब वे विकृत होने में कारणभूत होकर अपने-अपने स्वाभाविक गुणों का परित्याग कर देते हैं। जैसे मछली-दूध का संयोग या समान मात्रा में मधु और घृत का संयोग ये द्रव्य जो अलग-अलग गुण रखते हैं वे गुण संयोग होने पर उनमें नहीं पाये जाते हैं। कुछ लोग 'विकृतिसमवेतानां, विषमसमवेतानां चेति विकृति-विषमसमवेतानामिति।' इस प्रकार अर्थ कर विकृति और विषम ये दो अंश मानकर निम्नलिखित प्रकार से व्याख्या करते हैं।

१. रस की विकृति—जैसे तण्डुलीयक ( चौराई ) रस में मधुर होता है, उसे रस के अनुसार स्नेहन और वृष्य (शुक्रवर्धन) का कार्य करना चाहिये। पर वह विकृति-समवेत होने से स्नेहन और वृष्य कार्य नहीं करता। २. विषम समवेत—जैसे तिल में कषाय, कटु, तिक्त, मधुर आदि ये रस जब सम मात्रा में रहते तो तिल भी पित्त, कफ या त्रिदोषशामक होता है। पर यदि ये रस तिल में विषम मात्रा में रहें तो वह पित्त-कफ या सन्निपात को उत्पन्न करने वाला होता है। रस वे ही हैं पर उनका संयोग विभिन्न रूप से होता है तो वे ही रस कहीं दोषों के शामक और कहीं प्रकुपित करने वाले बन जाते हैं। इस प्रकार की विषमता दिखाई देती है। अतः इसे विषमसमवेत कहा जाता है।

पर इस विकृति और विषम समवेत को पृथक्-पृथक् दो माननेवाली व्याख्या में एक दोष उपस्थित हो जाता है कि जहाँ रस या दोष की अधिकता और न्यूनता जन्य विषमता होती हैं, वहाँ पर उत्कृष्टापकृष्ट जन्य विषम समवेत की कल्पना अलग करनी पड़ेगी। क्योंकि ऐसे स्थल में उत्कृष्ट रस-दोष का उत्कृष्ट और अपकृष्ट रस-दोष का अपकृष्ट गुण होगा। पर यह शङ्का निराधार है क्योंकि इस प्रकार के विकृति और विषम समवेत में गुणों की न्यूनता या अधिकता अवयव के प्रभाव द्वारा अनुमान कर समुदाय का अनुमान कर लिया जाता है। जैसे मधुर, अम्ल एवं लवण रसों के संयोग में यदि मधुर एवं अम्ल की न्यूनमात्रा और लवण की अधिक मात्रा हो तो इन तीनों के समुदाय में यह अनुमान करना सम्भव है कि इसमें मधुर एवं अम्ल की न्यूनता है। पर मूल में विकृतिविषम-समवेत-समुदाय में अवयव के प्रभावों को देखकर उनका अनुमान शक्य नहीं है, यह स्पष्ट बताया है। अतः दूसरी व्याख्या रुचिकर नहीं है।

यहाँ विकृति-विषम-समवेत होने में ३ कारण कहे गये हैं। ( १ ) 'नानात्मकानाम्'—इसका तात्पर्य यह है कि रस या दोषादि के नानात्व हेतु से उत्पन्न होते हैं और उनमें भिन्न-भिन्न रूप और कारण के भेद होने से रस और दोष का विकृतिविषमसमवेत होना है। अथवा नाना प्रमाण

में संयुक्त होने से उनका विकृत रूप होता है। (२) 'परस्परेण चोपहतानाम्'—परस्पर एक के गुण को एक नष्ट करनेवाले कारण से, यह कारण कहा पर अदृष्टवश होते हैं या जो रस प्रबल होता है वह दुर्बल रस के प्रभाव को मिटा देता है। इसी प्रकार प्रबल दोष दुर्बल दोष के प्रभाव को नष्ट कर देता है। (३) 'अन्यैश्च विकल्पनैर्विकल्पितानाम्'—भिन्न-भिन्न कल्पना के भेद से गुणों में विषमता आ जाती है, जैसे एक ही रसवाले द्रव्य स्वरस, कल्क, फाण्ट, कषाय आदि कल्पना से कल्पित होने पर गुणान्तर युक्त हो जाते हैं। इसी भाँति दोष भिन्न-भिन्न निदान के संयोग से गुणान्तर करनेवाले होते हैं यथा—'स एव कुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः। स्थानान्तरगतश्चैव विकारान् कुरुते बहून्॥' ( सू० अ० १८ )।

**॥ तथायुक्ते हि समुदये समुदायप्रभावतत्त्वमेवमेवोपलभ्य ततो द्रव्यविकारप्रभावतत्त्वं व्यवस्येत्॥ ११ ॥**

उपसंहार — इस प्रकार निश्चित समुदाय में, समुदाय के प्रभाव के तत्त्व को जानकर बाद में द्रव्य एवं रोगों के प्रभाव के तत्त्व को निश्चित करें॥ ११॥

**विमर्श**—जैसे मधु और घी दोनों अपने रसों में मधुर होते हैं किन्तु इन दोनों का समान मात्रा में मिलाया हुआ समुदाय मारक होता है। इसी प्रकार सूर्यावर्त्त रोग त्रिदोष से होता है जो सूर्य उदय काल से प्रारम्भ होकर धीरे धीरे बढ़ता हुआ मध्याह्न के पश्चात् शनैः-शनैः समाप्त हो जाता है। यह संयोग का ही प्रभाव है। अर्थात् मधु और घृत में निश्चित रूप से जो गुण वर्तमान रहते हैं यदि वे ही गुण संयुक्त होने पर भी क्रम से वर्तमान रहें तो उसे मारक नहीं होना चाहिये। इसी तरह सूर्यावर्त रोग में वात-पित्त-कफ ये त्रिदोष दिन के ३ भागों ( प्रातः, मध्याह्न, सायम् ) में शिरःशूल बढ़ने के कारण होते हैं। यदि इन दोषों में रहनेवाले प्राकृतिक गुण ही सम्मिलित होने पर उपस्थित रहें तो सूर्य की वृद्धि और ह्रास के अनुसार दोषों का प्रकोप होकर रोग की उत्पत्ति और शान्ति नहीं होनी चाहिये। अतः इन दोनों के रस और दोष के समुदाय से उत्पन्न द्रव्य ( मधु घृत ) और रोग सूर्यावर्त में सम्मिलित द्रव्य एवं रोग के प्रभाव को देखकर ही इनके गुणों को निश्चय किया जाता है।

प्रकृतिसम-समवेत के अनेक दोष के समुदाय स्वरूप सन्निपातज रोगों में वे ही रोग उदाहरण स्वरूप हैं जिनका वर्णन सन्निपातज या द्वन्द्वज रूप में स्वतन्त्र न कर अलग-अलग बताये गये दोषों के संयुक्त लक्षणों के अनुसार है। यथा—'पृथगुक्तलक्षणसंसर्गाद् द्वान्द्विक मन्यतमं सान्निपातिकं ज्वरं विद्यात्।' ( निदान अ० १ )। विकृतिविषमसमवेत दोषों के समुदाय के उदाहरण वे रोग हैं जिनका सन्निपात या द्वन्द्वज के रूप में स्वतन्त्र वर्णन है जैसे 'क्षणे दाहः क्षणे शीतम' इत्यादि ( चि. अ. ३ )। क्योंकि सन्निपातज ज्वर में 'कोठानां श्यावरक्तानाम्' इत्यादि लक्षण किसी भी दोष का अलग नहीं है पर दोषों के मिलने पर जो लक्षण प्रगट होते है उनमें ये लक्षण मिलते हैं। इसी प्रकार द्वन्द्वज वात-कफज ज्वर में 'स्तैमित्यं पर्वणां भेदो निद्रा गौरव-मेव च। शिरोग्रहः प्रतिश्यायः कासः स्वेदाप्रवर्तनम्॥' इसमें बिना कारण स्वेद अधिक आता है। स्वेद का आना वात एवं कफ के अलग-अलग गुण नहीं है पर इनके संयुक्त होने पर ही स्वेद का निर्गम होता है। इस प्रकार इन समुदाय के द्वारा ही इनके गुणों का निश्चय किया जाता है।

रस में भी जैसे आम्रात ( आमड़ा ) में मधुर रस प्रकृतिसम-समवेत रूप में रहता है अतः अपने गुण के अनुसार वात और पित्त को नष्ट करता है और वार्ताक ( भण्टा ) कटुतिक्त होता है। अपने गुण के अनुसार इसे वात की वृद्धि करनी चाहिये। पर विकृतिविषमसमवेत होने के कारण यह वात को उत्पन्न न कर उसे दूर करता है यथा—'वार्ताकं वातघ्नम्।' ( सू. अ. ३ )।

**तस्माद्रसप्रभावतश्च द्रव्यप्रभावतश्च दोषप्रभावतश्च विकारप्रभावतश्च तत्त्वमुपदेक्ष्यामः ॥**

चतुर्विध प्रभावों का उपदेश — इसलिए रसप्रभाव से, द्रव्यप्रभाव से दोषप्रभाव से और विकारप्रभाव से तत्त्व का उपदेश करेंगे।

**विमर्श**—औषधियाँ कहीं पर, वीर्य, गुण, विपाक और प्रभाव के द्वारा कार्यकर होती हैं, यथा—'किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किञ्चन॥' (सू. अ. २६) बताया है। यहाँ गुणवीर्यविपाकप्रभाव के द्वारा द्रव्यों का उपदेश नहीं किया गया है अतः परस्पर विरुद्ध वाक्यों का प्रयुक्त होना असंगत है ऐसी बात नहीं समझनी चाहिये। क्योंकि वीर्यप्रभाव और विपाकप्रभाव का अन्तर्भाव क्रमशः द्रव्यप्रभाव और रसप्रभाव में कर लिया जाता है। रस के अनुगुण जो वीर्यविपाकप्रभाव होता है उसका रस में और जो रसक्रम में बताये हुये वीर्यविपाक के विपरीत होता है उसका द्रव्यप्रभाव में अन्तर्भाव कर लिया जाता है। तात्पर्य यह है कि द्रव्य जिन-जिन कारणों के द्वारा अपना कार्य करता है उन-उन सभी कारणों का समावेश द्रव्यप्रभाव और रसप्रभाव के अन्दर ही हो जाता है।

**तत्रैष रसप्रभाव उपदिष्टो भवति। द्रव्यप्रभावं पुनरुपदेक्ष्यामः। तैलसर्पिर्मधूनि वातपित्तश्लेष्मप्रशमनार्थानि द्रव्याणि भवन्ति ॥ १३ ॥**

द्रव्यप्रभाव — यहाँ यह रसप्रभाव का उपदेश कर दिया गया है। पुनः द्रव्यप्रभाव का उपदेश करेंगे। तैल, घृत और मधु ये द्रव्य वात-पित्त और कफ को शान्त करने के लिये होते हैं॥

**तत्र तैलं स्नेहौष्ण्यगौरवोपपन्नत्वाद्वातं जयति सततमभ्यस्यमानं; वातो हि रौक्ष्यशैत्यलाघवोपपन्नो विरुद्धगुणो भवति, विरुद्धगुणसन्निपाते हि भूयसाऽल्पमवजीयते, तस्मात्तैलं वातं जयति सततमभ्यस्यमानम्।**

तैलप्रभाव — इन द्रव्यों में तैल में स्निग्धता, उष्णता और गुरुता होने के कारण निरन्तर अभ्यास करने से वह वायु को जीतता है। क्योंकि वायु रूक्षता, शीतता और लघुता गुण से युक्त होती हुई तैल के विरुद्ध गुण वाली होती है। विरुद्ध गुण के संयोग होने पर जो अधिक होता है वह अल्प पर विजय करता है। इसलिये निरन्तर अभ्यास करने से तैल वायु को नष्ट करती है।

**सर्पिः खल्वेवमेव पित्तं जयति, माधुर्याच्छैत्यान्मन्दत्वाच्च; पित्तं ह्यमधुरमुष्णं तीक्ष्णं च।**

घृतप्रभाव — इसी प्रकार घृत, मधुर, शीतल और मन्द होने से पित्त को जीतने वाला होता है, क्योंकि पित्त, अमधुर (कटु), उष्ण और तीक्ष्ण होता है।

**मधु च श्लेष्माणं जयति, रौक्ष्यात्तैक्ष्ण्यात् कषायत्वाच्च; श्लेष्मा हि स्निग्धो मन्दो मधुरश्च।**

मधुप्रभाव — मधु, रूक्ष, तीक्ष्ण और कषाय गुण होने से कफ पर विजय करता है क्योंकि कफ, स्निग्ध, मन्द और मधुर होता है। अर्थात् कफ से विपरीत गुण वाला मधु होता है। अतः निरन्तर अभ्यास से विपरीत गुण वाले कफ को मधु जीत लेता है।

**यच्चान्यदपि किञ्चिद्द्रव्यमेवं वातपित्तकफेभ्यो गुणतो विपरीतं स्यात्तच्चैताञ्जयत्यभ्यस्यमानम् ॥ १४ ॥**

उपसंहार — इसी भाँति अन्य जो कोई भी द्रव्य वात, पित्त, कफ इन दोषों के गुणों से विपरीत गुण वाले होते हैं उनका निरन्तर अभ्यास करने पर वे द्रव्य इन वात, पित्त, और कफ को जीतने वाले होते हैं॥ १४॥

**विमर्श**—द्रव्यों में रस, गुण, वीर्य, विपाक प्रभाव रहते हैं, जिसके द्वारा द्रव्य कार्यकर होते

हैं। यहाँ सभी जगह केवल प्रभाव का ही उल्लेख किया गया है, इसका तात्पर्य यह है कि द्रव्य में जिन-जिन कारणों से कार्य करने की क्षमता होती है। उन्हें प्रभाव माना गया है। एक दूसरा प्रभाव अचिन्त्य शक्ति का प्रतिपादक होता है, यथा—'सहदेवीजटा बद्धा हन्ति ज्वरतृतीयकम्' पर यहाँ उस शक्ति का ग्रहण है जिसका हम विचार कर सकते हैं। जैसे घृत अपने मधुर गुण से अमधुर पित्त को, अपने शीत गुण से उष्ण पित्त को और अपने मन्द गुण से तीक्ष्ण पित्त को नष्ट करने वाला होता है। इन्हें द्रव्यभाव भी कहा जाता है और जहाँ पर रस के द्वारा द्रव्य से कार्य होता हैं, वहाँ रस प्रभाव से कार्य हुआ माना जाता है।

कुछ विद्वानों का मत है कि तैल वात को दूर करता है, न कि वात तैल के प्रभाव को दूर करता है, यहाँ जो तैल में वातनाशक शक्ति है वह अचिन्त्य प्रभाव के ही कारण है। इसी प्रकार मधु और घृत जो कफ-पित्त को नष्ट करते है, न कि पित्त, कफ, घृत और मधु के प्रभाव को नष्ट करते हैं। इसे भी अचिन्त्य प्रभाव ही कहा जाता है। क्योंकि जब विरुद्ध गुण-संयोग दोषों को दूर करने वाला होता है तो दोष भी विपरीत गुण वाले रसों को नष्ट करने वाला होना चाहिये, पर इसका उल्लेख नहीं मिलता, केवल यही द्रव्य अपने विरुद्ध गुण वाले दोषों को नष्ट करते हैं।

**ॐ अथ खलु त्रीणि द्रव्याणि नात्युपयुञ्जीताधिकमन्येभ्यो द्रव्येभ्यः; तद्यथा—पिप्पली, क्षारः, लवणमिति ॥ १५ ॥**

अत्यधिक सेवन में वर्जित द्रव्य — अन्य द्रव्यों की अपेक्षा तीन द्रव्यों का अधिक मात्रा में प्रयोग न करना चाहिये। जैसे—पिप्पली, क्षार और लवण रस ॥ १५ ॥

**विमर्श**—पहले स्वास्थ्य के लिये जो द्रव्य उपयोगी हैं, उनका अभ्यास करने का उपदेश किया गया है। अब जिन द्रव्यों का अधिक अभ्यास शरीर एवं स्वास्थ्य के लिये हानिकर होता है, उनका उपदेश किया जा रहा है। यहाँ ये तीन द्रव्य उपलक्षण मात्र हैं। इसी प्रकार चित्रक, भिलावा आदि द्रव्यों का भी अधिक मात्रा में प्रयोग नहीं करना चाहिये।

**ॐ पिप्पल्यो हि कटुकाः सत्यो मधुरविपाका गुर्व्यो नात्यर्थं स्निग्धोष्णाः प्रक्लेदिन्यो भेषजाभिमताश्च ताः सद्यः; शुभाशुभकारिण्यो भवन्ति; आपातभद्राः, प्रयोगसमसाद्गुण्यात्[1]; दोषसञ्चयानुबन्धाः;—सततमुपयुज्यमाना हि गुरुप्रक्लेदित्वाच्छ्लेष्माणमुत्क्लेशयन्ति, औष्ण्यात् पित्तं, न च वातप्रशमनायोपकल्पन्तेऽल्पस्नेहोष्णभावात्; योगवाहिन्यस्तु खलु भवन्ति; तस्मात् पिप्पलीर्नात्युपयुञ्जीत ॥ १६ ॥**

( १ ) पिप्पली — पिप्पली रस में कटु होती हुई विपाक में मधुर एवं गुरु होती है। यह अधिक स्निग्ध और उष्ण नहीं होती। क्लेद उत्पन्न करती है। वैद्य लोग चिकित्सा के लिए इसका प्रयोग करते हैं। प्रयोग करने पर यह शीघ्र ही शुभ ( शुभकर ), अशुभ ( दुःखकर ) कार्यों को करने वाली होती है। अर्थात् मात्रा में प्रयोग करने पर सुखकारक और अधिक अभ्यास करने पर दुःखकारी होती है। वह प्रयोग में समसाद्गुण्य होने से अर्थात् सम मात्रा में या अल्प मात्रा में थोड़े काल तक इसका प्रयोग किया जाता है तो आपातभद्र अर्थात् कुछ देर के लिये शुभकारक होती है। यदि इसका सेवन अधिक मात्रा में निरन्तर किया जाय तो दोषों का संचय करती है। यह निरन्तर सेवन से पचने में भारी और क्लेदकारी होती है, अतः कफ का और उष्ण होने से पित्त का उत्क्लेश करती है। अल्प मात्रा में स्निग्ध और उष्ण होने से वायु को शान्त

१. 'प्रयोगसमसाद्गुण्यादिति समस्य प्रयोगस्य सद्गुणत्वात्, समेऽल्पकालेऽल्पमात्रे च पिप्पल्याः प्रयोगे सद्गुणा भवन्तीत्यर्थः' चक्रः।

करने में समर्थ नहीं होती। पिप्पली योगवाही होती है अतः केवल अकेले पिप्पली का अधिक प्रयोग नहीं करना चाहिये ॥ १६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पिप्पली का प्रयोग अल्प मात्रा में अल्पकाल तक किया जाय तो समसाद्गुण्य होने से लाभकारी होती है। यदि इसका सेवन लगातार किया जाय तो यह हानिकारक होती है। यहाँ पिप्पली का अत्यधिक प्रयोग करना वर्जित किया गया है, पर पिप्पली-रसायन, वर्धमान-पिप्पली आदि योगों में पिप्पली का अधिक प्रयोग किया गया है। पर वे योग हानिकारक न होते हुए लाभदायी सिद्ध होते हैं, अतः प्रकृत प्रकरण से विरोध होता है।

अतः यह कल्पना कर लेना उचित होगा कि, जिन जिन रोगों में पिप्पली का अधिक प्रयोग बताया है, उन रोग विशेषों को छोड़कर अधिक पिप्पली का प्रयोग हानिकारक होता है। अपने ज्ञानचक्षु से रोग और पिप्पली इन दोनों के प्रभाव को देखकर जहाँ-जहाँ इन दोनों में अनुकूलता प्राप्त हो वहाँ-वहाँ पिप्पली का अधिक प्रयोग करने का निर्देश ऋषियों ने किया है, शेष स्थलों में अधिक मात्रा में लगातार इसका प्रयोग नहीं करना चाहिये।

अथवा अन्न-संस्कार प्रकरण में पिप्पली का अधिक प्रयोग नहीं करना चाहिए। स्वतन्त्र रूप में पिप्पली का अधिक प्रयोग किया जा सकता है। उपर्युक्त विमर्श **चक्रपाणि** सम्मत है।

*** क्षारः पुनरौष्ण्यतैक्ष्ण्यलाघवोपपन्नः क्लेदयत्यादौ पश्चाद्विशोषयति, स पचनदहनभेदनार्थमुपयुज्यते; सोऽतिप्रयुज्यमानः केशाक्षिहृदयपुंस्त्वोपघातकरः संपद्यते। ये ह्येनं ग्रामनगरनिगम[1]जनपदाः सततमुपयुञ्जते त आन्ध्यपाण्ड्यखालित्यपालित्यभाजो हृदयापकर्तिनश्च भवन्ति, तद्यथा—प्राच्याश्चीनाश्च; तस्मात् क्षारं नात्युपयुञ्जीत ॥ १७ ॥**

**( २ )** क्षार — फिर क्षार, उष्ण, तीक्ष्ण और लघु गुण विशिष्ट होने के कारण सेवन करने पर सर्वप्रथम क्लेद उत्पन्न करता है और बाद में शोषण करता है। यह क्षार पाचन, दाह और भेदन कार्यों के लिए प्रयुक्त होता है। यदि क्षार का अधिक प्रयोग किया जाय तो वह केश, दृष्टि, हृदय और पुंस्त्व शक्ति को नष्ट करता है। जो ग्रामवासी, नगरवासी, निगम एवं जनपदवासी प्राणी इस क्षार का अधिक मात्रा में निरन्तर प्रयोग करते हैं वे प्राणी अन्धापन, नपुंसकता, खालित्य और पालित्य ( असमय में बालों का पक जाना ) रोग से युक्त हो जाते हैं और उनके हृदय प्रदेश में कैंची से काटने के समान वेदना होती है, जैसे—प्राच्य देश वासी ( आसामी बङ्गाली ) चीन देश वासी मनुष्य होते हैं। इसलिए क्षार का अत्यधिक प्रयोग नहीं करना चाहिए ॥ १७ ॥

*** लवणं पुनरौष्ण्यतैक्ष्ण्योपपन्नम्, अनतिगुरु, अनतिस्निग्धम्, उपक्लेदि, विस्रंसनसमर्थम्, अन्नद्रव्यरुचिकरम्, आपातभद्रं प्रयोगसमसाद्गुण्यात्, दोषसंचयानुबन्धं, तद्रोचनपाचनोपक्लेदनविस्रंसनार्थमुपयुज्यते। तदत्यर्थमुपयुज्यमानं ग्लानिशैथिल्यदौर्बल्याभिनिर्वृत्तिकरं शरीरस्य भवति। ये ह्येनद्ग्रामनगरनिगमजनपदाः सततमुपयुञ्जते ते भूयिष्ठं ग्लास्नवः शिथिलमांसशोणिता अपरिक्लेशसहाश्च भवन्ति। तद्यथा—बाह्लीकसौराष्ट्रिकसैन्धवसौवीरकाः; ते हि पयसाऽपि सह लवणमश्नन्ति। येऽपीह भूमेरत्यूपरा देशास्तेष्वोषधिवीरुद्वनस्पतिवानस्पत्या न जायन्तेऽल्पतेजसो वा भवन्ति, लवणोपहतत्वात्। तस्माल्लवणं नात्युपयुञ्जीत। ये ह्यतिलवणसात्म्याः पुरुषास्तेषामपि खालित्यपालित्यानि वलयश्चाकाले भवन्ति ॥ १८ ॥**

**( ३ )** लवण — फिर लवण ( नमक ) उष्ण और तीक्ष्ण गुणयुक्त होता है। यह अति गुरु नहीं होता और न अधिक स्निग्ध होता है। क्लेद कारक और स्रंसन ( दोषों को निकालने )

---

१. 'निगमो नगरपुरोवर्तिग्रामः' गङ्गाधरः।

में समर्थ होता है। अन्न द्रव्यों में रुचि उत्पन्न करता है। अल्प काल के एवं अल्पमात्रा के प्रयोग से उत्तम लाभ करने के कारण तत्काल ही कल्याण कारक और अधिक समय तक और अधिक मात्रा में सेवन करने से दोषों का संचय करने वाला होता है। यह रोचन, पाचन, उप-क्लेदन और विस्रंसन कार्य के लिए प्रयोग में लाया जाता है। यदि इसका अत्यधिक प्रयोग किया जाय तो शरीर में ग्लानि, शिथिलता और दुर्बलता उत्पन्न करता है। जो ग्राम, नगर, निगम या जनपद निवासी मनुष्य इसका निरन्तर सेवन करते हैं वे अधिक रूप में ग्लानि युक्त होते हैं। उनके शरीर में माँस और रक्त शिथिल पड़ जाते हैं, और वे क्लेश को सहने में सर्वथा असमर्थ होते हैं। जैसे—बाह्लीक देश वासी, सौराष्ट्र ( गुजरात ) सिन्ध और सौवीर देश की रहने वाली जनता। ये दूध के साथ भी नमक खाते हैं। इस जगत में जो भूमि के अधिक ऊषर देश हैं ऐसे स्थान में नमक से उपहत होने से औषधि, वीरुद्, वनस्पति और वानस्पत्य उत्पन्न नहीं होते। अथवा उत्पन्न होते हैं तो अल्प तेज वाले होते हैं। इसलिए लवण का अधिक सेवन नहीं करना चाहिए। जो मनुष्य लवण का अधिक मात्रा में सेवन कर प्रकृति के अनुकूल बना लिए हैं उन्हें भी अकाल में ही खालित्य, ( गञ्जापन ), इन्द्रलुप्त और पालित्य ( बाल का पकना ) हो जाता है॥ १८॥

**ॐ तस्मात्तेषां तत्सात्म्यतः क्रमेणापगमनं श्रेयः। सात्म्यमपि हि क्रमेणोपनिवर्त्यमानमदोषं वा भवति॥ १९॥**

क्रमशः त्याग से लाभ — इसलिए पिप्पली, क्षार, लवण जिन व्यक्तियों के लिए सात्म्य हो गया है, उन्हें इस प्रकार के सात्म्य का क्रम से परित्याग करना कल्याणकारी होता है। क्योंकि सात्म्य हुई वस्तुओं का क्रम से हटाना अदोषकारक या अल्पदोष कारक होता है॥ १९॥

**विमर्श**—सात्म्य हुई वस्तुओं का महसा परित्याग करने से अनेक प्रकार की हानियाँ होती हैं यथा—'असात्म्यजा हि रोगाः स्युः सहसा त्यागशीलनात्।' अहितकर सात्म्य का त्याग किस प्रकार करना चाहिए। इसको सूत्रस्थान के सातवें स्थान में बताया है यथा—'उचितादहिताद्धीमान् क्रमशो विरमेन्नरः॥' उसे वहीं देखना चाहिए।

**ॐ सात्म्यं नाम तद् यदात्मन्युपशेते; सात्म्यार्थो ह्युपशयार्थः। तत्रिविधं प्रवरावरमध्यविभागेन; सप्तविधं तु रसैकैकत्वेन सर्वरसोपयोगाच्च। तत्र सर्वरसं प्रवरम्, अवरमेकरसं, मध्यं तु प्रवरावरमध्यस्थम्। तत्रावरमध्याभ्यां सात्म्याभ्यां क्रमेणैव[1] प्रवरमुपपादयेत् सात्म्यम्। सर्वरसमपि च सात्म्यमुपपन्नः प्रकृत्याद्युपयोक्त्रष्टमानि सर्वाण्याहारविधिविशेषायतनान्यभिसमीक्ष्य हितमेवानुरुध्येत॥ २०॥**

सात्म्य के लक्षण — जो अपनी आत्मा ( शरीर ) के लिए सुखकारी हो उसे सात्म्य कहा जाता है। सात्म्य का जो अर्थ होता है वही उपशय का अर्थ है। वह सात्म्य प्रवर (उत्तम), अवर (हीन) मध्य, विभाग से ३ प्रकार का होता है। एक-एक रस के प्रयोग से और सभी रसों का प्रयोग करने से सात प्रकार का है। इनमें सभी रसों का प्रयोग करना प्रवर सात्म्य ( उत्तम सात्म्य ), एक एक रस का प्रयोग करना अवर सात्म्य और प्रवर-अवर के बीच के सात्म्य को मध्य सात्म्य कहा जाता है। इनमें अवर और मध्य सात्म्य को क्रम से उनका त्याग करते हुए क्रम से ही प्रवर सात्म्य को उत्पन्न करना चाहिए। जिन पुरुषों को सभी रसों का सात्म्य प्राप्त है उन्हें भी प्रकृति से उपयोक्ता तक इन सभी आठ आहार-विधि-विशेषायतन का विचार कर जो हित वस्तु हो उन्हीं का सेवन करना चाहिए॥ २०॥

---

१. 'सेविताभ्यां क्रमेण' इति पा०।

**※ तत्र खल्विमान्यष्टावाहारविधिविशेषायतनानि भवन्ति; तद्यथा—प्रकृतिकरणसंयोगराशिदेशकालोपयोगसंस्थोपयोक्त्रष्टमानि ( भवन्ति ) ॥ २१ ॥**

## ( २ ) अष्ट आहारविधिविशेषायतनानि

अष्टविध आहार-विधि-विशेष आयतन — उसमें ये आठ आहार-विधि-विशेषायतन होते हैं। जैसे—१. प्रकृति, २. करण, ३. संयोग, ४. राशि, ५. देश, ६. काल, ७. उपयोग संस्था, और ८. आठवां उपयोक्ता ( होते हैं ) ॥ २१ ॥

**※ तत्र प्रकृतिरुच्यते स्वभावो यः, स पुनराहारौषधद्रव्याणां स्वाभाविको गुर्वादिगुणयोगः; तद्यथा—माषमुद्गयोः, शूकरैणयोश्च ॥ ( १ ) ॥**

**( १ )** प्रकृति [ Natural Qualities ] — इनमें जो स्वभाव होता है उसे ही प्रकृति कहते हैं। वह स्वभाव आहार और औषध द्रव्यों में स्वभावतः रहने वाले गुरु, लघु आदि गुणों का योग है। जैसे उड़द और मूँग तथा सूअर एवं मृग का मांस ॥ १ ॥

**※ करणं पुनः स्वाभाविकानां द्रव्याणामभिसंस्कारः। संस्कारो हि गुणान्तराधानमुच्यते[1]। ते गुणास्तोयाग्निसन्निकर्षशौचमन्थनदेशकालवासनभावनादिभिः[2] कालप्रकर्षभाजनादिभि श्चाधीयन्ते ॥ ( २ ) ॥**

**( २ )** करण [ Preparation ] — स्वाभाविक गुणयुक्त द्रव्यों में जो संस्कार किया जाता है उसे करण कहते हैं। दूसरे गुणों को द्रव्यों में लाने का नाम संस्कार है। जल, अग्निसंयोग, शौच ( शुद्धता ), मन्थन, देश, काल, वासना और भावना आदि के द्वारा तथा कालप्रकर्ष ( बहुत दिन बीत जाने से ) एवं विभिन्न प्रकार के पात्रों में रखने से उन गुणों का आधान किया जाता है।

**विमर्श**—संस्कार करने को ही करण कहा जाता है—'क्रियते यत्तत्करणम्।' इसमें विभिन्न द्रव्यों में भिन्न-भिन्न गुणों का आधान होता है। यह गुणाधान रूप संस्कार—१. जल-संयोग जैसे-कठिन खर गुणवाले द्रव्यों का जल-संयोग से मृदु और मसृण बनाना या क्वाथ, फाण्ट, शृत, कल्क आदि कषाय-कल्पना में केवल जल-संयोग से निर्मित शीतादि गुणों में परिवर्तन करना। २. अग्नि संयोग-जैसे चावल गुरु होता है पर उसी धान से अग्निसंयोग द्वारा निर्मित धान का लावा हलका होता है। ३. शौच ( शोधन )—जैसे विष स्वभाव से मारक होता है पर उसे शुद्ध कर लिया जाय तो उसमें अनेक रोगों को दूर करने की शक्ति आ जाती है। **चक्रपाणि** ने जल, अग्निसंयोग और शौच इन तीनों का उदाहरण एक में ही दिया है—जैसे चावल को जल से धोकर शौच ( शुद्ध ) कर लेने पर जल में मिला ( संयोग ) कर अग्निसंयोग ( आग पर पकाना ) करने पर भात का निर्माण होता है यथा—'सुधौतः प्रस्तुतः स्विन्नः सन्तप्तश्चौदनो लघुः।' ( सू. अ. २७ )। ४. मन्थन जैसे—दही स्वभाव से शोथ करने वाला होता है पर उसे घी के साथ मथ दिया जाय तो वह शोथ को दूर करने वाला होता है। जैसे—'शोथकृद् दधि शोथघ्नं सस्नेहमपि मन्थनात्।' ५. देश—जैसे मांसत्व सामान्य सभी मांस में पाया जाता है पर जांगल, आनूप और साधारण भेद से भिन्न-भिन्न गुण वाले ये सभी मांस होते हैं। ६. काल—स्वभावतः चावल गुरु होता है पर एक वर्ष का पुराना चावल हलका होता है या कच्चा फल समयानुसार पकने पर जो पहले फल में खट्टा रस होता है वह बाद में मधुर हो जाता है और गुण में भी भिन्न हो जाता है या बालक, युवा, वृद्ध पशु-पक्षियों के मांस में काल के अनुसार भिन्न भिन्न गुण होता है। ७. भावना—विष जो स्वभाव से मारने वाला होता है उसे गोमूत्र में ३ दिन भावना देने से उसकी मारक शक्ति

---

१. 'गुणाधानमुच्यते' ग.।　　　२. 'देशकालवशेन भावनादिभिः' ग.।

अल्प हो जाती है। ८. कालापकर्ष—आसव आदि का सन्धान करने पर समयानुसार गुण होता है। ९. भाजन—( पात्र ), १० दिन तक कांसे के पात्र में रखा हुआ घी विष हो जाता है या त्रिफला के कल्क को लोहे के वर्तन पर लेप कर खाने से रसायन का गुण करता है। यहां पर भाजन आदि पढ़ा गया है आदि से पीसना, मंत्र द्वारा अभिमन्त्रित करना, धान्य राशि में रखना आदि लिया जाता है या अन्य किसी भी कारण से गुणों में परिवर्तन या परिवर्धन या न्यूनता आ जाय तो वे सभी संस्कार से ही होते हैं।

स्वाभाविक गुणों का संस्कार से परिवर्तन किया जाता है पर 'स्वभावो निष्प्रतिक्रियः' अर्थात् स्वाभाविक गुण का परिवर्तन नहीं किया जा सकता। यह एक सिद्धान्त है। तो यहाँ संस्कार द्वारा गुणों का परिवर्तन कैसे होता है यह एक विचारणीय विषय है। इसका तात्पर्य यह है कि जिस द्रव्य-विशेष का उत्पत्ति-काल में जो स्वभाव होता है वह नहीं बदलता जैसे उड़द स्वभावतः गुरु होता है उसे किसी भी प्रकार उत्पन्न ( पैदा ) किया जाय तो उसका जो स्वाभाविक गुरुत्व गुण है वह बदला नहीं जा सकता। अतएव संस्कार जन्मोत्तर गुणों में ही परिवर्तन ला सकता है। कुछ ऐसे भी गुण होते हैं जिनका परिवर्तन संस्कार के द्वारा संभव नहीं होता। जैसे—अग्नि में उष्णता, वायु में चञ्चलता, तैल में स्निग्धता। ये गुण जब तक द्रव्य में रहते हैं तब तक निश्चित् रूप से उनमें वर्तमान रहते हैं। क्योंकि उनका सम्बन्ध नित्य होता है। गुरु, लघु आदि गुण परिवर्तित होते रहते हैं, यथा—'गुणो द्रव्यविनाशाद्वा विनाशमुपगच्छति। गुणान्तरोपघाताद्वा…'

**❀ संयोगः पुनर्द्वयोर्बहूनां वा द्रव्याणां संहतीभावः; स विशेषमारभते, यं पुनर्नैकैकशो द्रव्याण्यारभन्ते; तद्यथा—मधुसर्पिषोः, मधुमत्स्यपयसां च संयोगः ॥ ( ३ ) ॥**

( ३ ) संयोग [ Combination ] — दो या अधिक द्रव्यों के मिलने को संयोग कहा जाता है। यह संयोग एक विशेष कार्य को करने वाला होता है, जो संयुक्त द्रव्य में रहने वाले एक-एक से वह कार्य नहीं होता। जैसे—मधु और घृत का तथा मधु, मछली और दुग्ध का संयोग ॥ ३ ॥

**विमर्श**—मधु और घृत अलग-अलग मारक नहीं होता पर यदि दोनों का समान मात्रा में संयोग हो जाता है तो शीघ्र मारक सिद्ध होता है। इसी भाँति मधु, मछली और दुग्ध ये अलग-अलग कुष्ठ रोग को उत्पन्न नहीं करते पर यदि इनका संयोग हो जाय तो ये कुष्ठ रोग उत्पन्न करने वाले होते हैं। यहाँ प्रधान रूप से २ अथवा ३ या इससे अधिक द्रव्यों का मिश्रण संयोग माना गया है। यही कारण है कि चूर्ण या जहाँ-जहाँ स्वरस आदि से भावना दी जाती है वहाँ भी यद्यपि संयोग ही होता है। पर भावना द्रव्य वहाँ प्रधान रूप में नहीं होते किन्तु गौण रूप में ही होते हैं।

**❀ राशिस्तु सर्वग्रहपरिग्रहौ मात्रामात्रफलविनिश्चयार्थः। तत्र सर्वस्याहारस्य प्रमाणग्रहणमेकपिण्डेन सर्वग्रहः, परिग्रहः पुनः प्रमाणग्रहणमेकैकश्येनाहारद्रव्याणाम्। सर्वस्य हि ग्रहः सर्वग्रहः, सर्वतश्च ग्रहः परिग्रह उच्यते ॥ ( ४ ) ॥**

( ४ ) राशि [ Quantum ] — मात्रा और अमात्रा का फल निश्चय करने के लिए सर्वग्रह और परिग्रह राशियाँ हैं। १. सर्वग्रह—सभी आहार द्रव्यों का एक पिण्ड में प्रमाणग्रहण करना सर्वग्रह कहा जाता है। २. परिग्रह—आहार द्रव्यों का एक-एक करके प्रमाणग्रहण को परिग्रह कहा जाता है।

**❀ देशः पुनः स्थानं; स द्रव्याणामुत्पत्तिप्रचारौ देशसात्म्यं चाचष्टे ॥ (५) ॥**

( ५ ) देश [ Habitat ] — देश पुनः स्थान को कहते हैं। द्रव्यों की उत्पत्ति और उसका प्रचार देश सात्म्य को बतलाने वाला होता है। (५)

**विमर्श**—यह द्रव्य किस देश में उत्पन्न हुआ और वहाँ से कहाँ गया, इसको देश कहते हैं। उसमें देश के अनुसार भिन्न-भिन्न गुण होते हैं। जो व्यक्ति जिस देश में उत्पन्न होता है उसके लिए उसी देश में उत्पन्न होने वाले द्रव्य (अन्न-औषधि) उसे सात्म्यकर होते हैं। प्रचार का मतलब अन्यत्र जाने से अर्थात् जो धान्य रंगून में उत्पन्न होता है यदि वह भारत में आये तो वह भारतीयों के अनुकूल नहीं होता। यदि भारतीय उसे व्यवहार करते हैं तो उनके लिए लाभकर नहीं होता। इसलिये भोजन करते समय द्रव्यों की उत्पत्ति पर विशेष ध्यान देना चाहिये। एक ही द्रव्य जैसे गेहू ऊषर क्षेत्र में उत्पन्न हुआ और उर्वरा भूमि में उत्पन्न हुआ भिन्न होता है।

*** कालो हि नित्यगश्चावस्थिकश्च; तत्रावस्थिको विकारमपेक्षते, नित्यगस्तु ऋतुसात्म्यापेक्षः ॥ ( ६ )॥**

( ६ ) काल [ Time ] — काल १. नित्यग और २. आवस्थिक होता है। आवस्थिक काल की अपेक्षा करता है। और नित्यग काल ऋतु सात्म्य की अपेक्षा करता है। (६)

**विमर्श**—आवस्थिक काल में जिस रोग से जो व्यक्ति पीडित होता है उसे उस रोगानुसार आहार सेवन करना पड़ता है जैसे—'न खादेचालुकं गुल्मी मधुराणि फलानि च' इत्यादि से गुल्म रोग में आहार का निषेध किया है। तथा ज्वर में 'रक्तशाल्यादयः शस्ताः पुराणाः षष्टिकैः सह' इत्यादि बतलाया है। नित्यकाल में जिस ऋतु मे जो आहार सात्म्य होता है वह खाया जाता है जैसे हेमन्त ऋतु में अग्नि प्रबल रहती है। उस समय मात्रागुरु या द्रव्यगुरु आहार का सेवन करना उचित होता है। अतः भोजन करते समय इन दोनों कालों का विचार करना आवश्यक होता है।

*** उपयोगसंस्था तूपयोगनियमः; स जीर्णलक्षणापेक्षः ॥ ( ७ ) ॥**

( ७ ) उपयोग संस्था [ Rules of use ] — यह भोजन करने का नियम है। यह पचे हुए आहार के लक्षणों की अपेक्षा करता है। (७)

**विमर्श**—अन्यत्र भी सद्वृत्त के प्रकरण में बतलाया है—'जीर्णेऽश्नीयात्।' भोजन पचने का लक्षण—इस प्रकार बताया है यथा—'उद्गारशुद्धिरुत्साहो वेगोत्सर्गो यथोचितः। लघुता क्षुत्-पिपासा च जीर्णाहारस्य लक्षणम् ॥' तथा 'क्षुत् सम्भवति पक्वेषु रसदोषमलेषु च। काले वा यदि वाऽकाले सोऽन्नकाल उदाहृतः ॥' इस प्रकार नित्यग और आवस्थिक कालानुसार स्वस्थ एवं रोगी के भोजन करने का नियम बताया गया है। इसके अलावा उष्ण स्निग्ध आदि जो आहार के विधि विधान बताये गये हैं उसका भी विचार करना उपयोग संस्था के अन्तर्गत आता है।

*** उपयोक्ता पुनर्यस्तमाहारमुपयुङ्क्ते, यदायत्तमोकसात्म्यम्। इत्यष्टावाहारविधिविशेषायतनानि व्याख्यातानि भवन्ति ॥ २२ ॥**

( ८ ) उपयोक्ता [ User ] — उपयोक्ता उसे कहा जाता है जो स्वयं आहार द्रव्यों का उपयोग करता है एवं जिसके आधीन ओकसात्म्य अर्थात् शरीरसात्म्य है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार आठ आहार विधि-विशेषायतन का वर्णन कर दिया गया है।

**एषां विशेषाः शुभाशुभफलाः परस्परोपकारका भवन्ति; तान् बुभुत्सेत, बुद्ध्वा च हितेप्सुरेव स्यात्; न च मोहात् प्रमादाद्वा प्रियमहितमसुखोदर्कमुपसेव्यमाहारजातमन्यद्वा किंचित् ॥ २३ ॥**

उपर्युक्त अष्टविधि विशेष आयतन से लाभ — ये आठ प्रकृति आदि के विशेष ( भेद ) शुभा-

शुभ फल को देने वाले और आपस में एक दूसरे के उपकार करने वाले होते हैं। अतएव उनको जानने की इच्छा करनी चाहिए, और जानकर हित की ही इच्छा वाला होना चाहिये। मोह से या प्रमाद से प्रिय होने पर भी अहितकर एवं परिणाम में असुखकर आहार समूह को या दूसरी किसी वस्तु का सेवन नहीं करना चाहिए॥ २३॥

**विमर्श**—प्रकृति, करण आदि अष्टविधिविशेषआयतन स्वस्थवृत्त विषय की परीक्षा में प्रायः प्रष्टव्य है। क्योंकि प्रतिदिन के व्यावहारिक जीवन के लिए इनका ज्ञान आवश्यक सा प्रतीत होता है।

**तत्रेदमाहारविधिविधानमरोगाणामातुराणां चापि केषांचित् काले प्रकृत्यैव हिततमं भुञ्जानानां भवति।**

आहार-विधि विधान — यहाँ यह आहारविधि का विधान समय पर स्वभाव से ही हितनम आहार करने वाले स्वस्थ व्यक्तियों के लिए और कई रोगी व्यक्तियों के लिए भी है।

**विमर्श**—रक्त-पित्त के आतुरों के लिये शीत अन्न और कफ के रोगियों के लिये रूक्ष अन्न लाभकारी होता है। इस बात को देख कर यहाँ पर 'केषाञ्चित् आतुराणाम्' कहा गया है। तात्पर्य यह है कि यह आहार विधि-विधान प्रत्येक स्वस्थ पुरुष के लिये लाभकारी है, पर रोगियों में कुछ के लिये ही हितकारी होता है सामान्यतः सभी रोगियों के लिये नहीं।

*** उष्णं, स्निग्धं, मात्रावत्, जीर्णे, वीर्याविरुद्धम्, इष्टे देशे, इष्टसर्वोपकरणं, नातिद्रुतं, नातिविलम्बितम्, अजल्पन्, अहसन्, तन्मना भुञ्जीत, आत्मानमभिसमीक्ष्य सम्यक्॥ २४॥**

आहार विधि-विधान — उष्ण, स्निग्ध, मात्रापूर्वक, भोजन के पच जाने पर, वीर्य के अविरुद्ध, अपने मन के अनुकूल स्थान पर, अनुकूल सामग्रियों के सहित आहार को न अधिक जल्दी, न अधिक देर से, न बोलते हुए, न हँसते हुए, अपनी आत्मा का विचार कर आहार द्रव्य में मन लगा कर भोजन करना चाहिए॥ २४॥

**तस्य साद्गुण्यमुपदेक्ष्यामः—उष्णमश्नीयात्; उष्णं हि भुज्यमानं स्वदते, भुक्तं चाग्नि-[1] मौदर्यमुदीरयति, क्षिप्रं जरां गच्छति, वातमनुलोमयति, श्लेष्माणं च परिह्रासयति; तस्मा-दुष्णमश्नीयात्॥ (१)॥**

(१) उष्ण आहार से लाभ — इसके उत्तम गुणकारक होने का उपदेश करेंगे। गर्म भोजन करना चाहिये, क्योंकि गर्म भोजन करने से भोजन में स्वाद मालूम होता है, खाने पर उदर की अग्नि तीव्र होती है, शीघ्र ही भोजन पच जाता है, वायु का अनुलोम होता है, कफ का शोषण हो जाता है, इसलिये गर्म भोजन करना चाहिये॥ (१)॥

**स्निग्धमश्नीयात्; स्निग्धं हि भुज्यमानं स्वदते, भुक्तं[2] चानुदीर्णमग्निमुदीरयति, क्षिप्रं जरां गच्छति, वातमनुलोमयति, शरीरमुपचिनोति, दृढीकरोतीन्द्रियाणि, बलाभिवृद्धिमुप-जनयति, वर्णप्रसादं चाभिनिर्वर्तयति; तस्मात् स्निग्धमश्नीयात्॥ (२)॥**

(२) स्निग्ध आहार से लाभ — स्निग्ध भोजन करना चाहिये क्योंकि स्निग्ध खाया हुआ अन्न स्वादु लगता है। खा लेने पर अदीप्त उदर की अग्नि को तीव्र करता है, उसका पाक शीघ्र हो जाता है, वायु का अनुलोमन करता है, शरीर का उपचय (वृद्धि) करता है। इन्द्रियों को दृढ करता है, बल को बढ़ाता है, वर्ण में स्वच्छता उत्पन्न करता है। अतः स्निग्ध भोजन करना चाहिये।

**मात्रावदश्नीयात्; मात्रावद्धि भुक्तं वातपित्तकफानपीडयदायुरेव विवर्धयति केवलं,**

---

१. 'चाग्निमनुदीर्णमुदीरयति' ग.। २. 'चानुदीर्णमग्निमुदीरयति' ग.।

**सुखं गुदमनुपर्येति, न चोष्माणमुपहन्ति, अव्यथं च परिपाकमेति; तस्मान्मात्रावदश्नीयात् ॥ ( ३ ) ॥**

**( ३ )** मात्रापूर्वक आहार से लाभ — मात्रापूर्वक भोजन करना चाहिये, क्योंकि मात्रापूर्वक खाया हुआ भोजन वात पित्त कफ को पीड़ित न करते हुये, पूर्णरूप से आयु को ही बढ़ाता है, गुदा तक आसानी से पहुँच जाता है, अग्नि को नष्ट नहीं करता, विना किसी प्रकार की व्यथा ( उपद्रव ) किये हुये पच जाता है। इसलिये मात्रापूर्वक भोजन करना चाहिये ॥ ( ३ ) ॥

**जीर्णेऽश्नीयात्; अजीर्णे हि भुञ्जानस्याभ्यवहृतमाहारजातं पूर्वस्याहारस्य रसमपरिणतमुत्तरेणाहाररसेनोपसृजत् सर्वान् दोषान् प्रकोपयत्याशु, जीर्णे तु भुञ्जानस्य स्वस्थानस्थेषु दोषेष्वग्नौ चोदीर्णे जातायां च बुभुक्षायां विवृतेषु च स्रोतसां मुखेषु विशुद्धे चोद्गारे हृदये विशुद्धे वातानुलोम्ये विसृष्टेषु च वातमूत्रपुरीषवेगेष्वभ्यवहृतमाहारजातं सर्वशरीरधातूनप्रदूषयदायुरेवाभिवर्धयति केवलं; तस्माज्जीर्णेऽश्नीयात् ॥ ( ४ ) ॥**

**( ४ )** आहार जीर्ण होने पर भोजन करने से लाभ — पच जाने पर खाना चाहिए। क्योंकि अजीर्ण में भोजन करनेवाले का खाया हुआ आहार-समूह, पहले आहार के न पचे हुए रस को बाद के आहार के रस के साथ मिश्रित करते हुए सभी दोषों को शीघ्र प्रकुपित करता है। भोजन के पच जाने पर खाते हुए दोषों के अपने स्थान में रहने पर, अग्नि के प्रदीप्त रहने पर, भोजन की इच्छा उत्पन्न होने पर, स्रोतों के मुख खुल जाने पर, डकार के शुद्ध रूप में आने पर, हृदय के शुद्ध होने पर, वायु का अनुलोमन होने पर, वात मूत्र और मल के वेगों का त्याग करने पर, खाया हुआ आहारसमूह सभी शरीर की धातुओं को न दूषित करते हुए आयु को ही सम्पूर्ण रूप से बढ़ाता है। इसलिए आहार के पच जाने पर खाना चाहिए ॥ ( ४ ) ॥

**वीर्याविरुद्धमश्नीयात्; अविरुद्धवीर्यमश्नन् हि विरुद्धवीर्याहारजैर्विकारैर्नोपसृज्यते; तस्माद्वीर्याविरुद्धमश्नीयात् ॥ ( ५ ) ॥**

**( ५ )** अविरुद्ध वीर्य वाले आहार से लाभ — जो आहार वीर्य में परस्पर विरुद्ध न हो उसे खाना चाहिये। जो परस्पर वीर्य में विरुद्ध नहीं हैं ऐसे आहार का सेवन करने से वीर्य-विरुद्ध आहार-सेवन से जो रोग उत्पन्न होते हैं वे नहीं होते हैं, इसलिये वीर्य के अविरुद्ध भोजन करना चाहिये ॥ ( ५ ) ॥

**विमर्श** –ऐसा भोजन कभी नहीं करना चाहिये जो दो अथवा दो से अधिक परस्पर में विरुद्ध वीर्य होते हों जैसे मछली और दूध। मछली और दूध ये दोनों रस में मधुर होते हैं मधुर होने से महाअभिष्यन्दी है। ये स्रोतों को बन्द कर अनेक प्रकार के व्याधि को उत्पन्न करते हैं और मछली वीर्य में उष्ण, दूध वीर्य में शीत होता है यदि इनका सेवन किया जाता है तो रक्तविकृति, कुष्ठ, नपुंसकता आदि रोग होते है।

**इष्टे देशे इष्टसर्वोपकरणं चाश्नीयात्; इष्टे हि देशे भुञ्जानो नानिष्टदेशजैर्मनोविघातकरैर्भावैर्मनोविघातं प्राप्नोति, यथैवेष्टैः सर्वोपकरणैः; तस्मादिष्टे देशे तथेष्टसर्वोपकरणं चाश्नीयात् ॥ ( ६ ) ॥**

**( ६ )** इष्ट देश में आहार से लाभ — अनुकूल स्थान पर और सभी मन के अनुकूल सामग्रियों के साथ भोजन करना चाहिये। मन के अनुकूल स्थान पर भोजन करने से अप्रिय स्थान में मन को विघात करनेवाले भावों के द्वारा होने वाले मानसिक विकार प्राप्त नहीं होते हैं। इसी प्रकार मन के अनुकूल सभी भोजन की सामग्रियों के होने पर मन में विकार प्राप्त नहीं होते हैं इसलिये अपने मन के अनुकूल स्थान पर और अपने मन के अनुकूल सभी सामग्रियों के युक्त होने पर भोजन करना चाहिये ॥ ( ६ ) ॥

**नातिद्रुतमश्नीयात्; अतिद्रुतं हि भुञ्जानस्योत्स्नेहनमवसादनं भोजनस्याप्रतिष्ठानं[1] च, भोज्यदोषसाद्गुण्योपलब्धिश्च न नियता; तस्मान्नातिद्रुतमश्नीयात् ॥ (७) ॥**

(७) अतिद्रुत भोजन से हानि — अतिशीघ्रता से भोजन नहीं करना चाहिए। क्योंकि बहुत जल्दी भोजन करनेवाले व्यक्तियों का आहार उन्मार्ग में चला जाता है। भोजन का अवसाद ( शिथिलता ) होता है और भोजन का अप्रतिष्ठान अर्थात् उचित रूप में वह अपने स्थान ( आमाशय ) में नहीं ठहरता है। आहार द्रव्य का दोष या उत्तम गुण इन दोनों की प्राप्ति निश्चित रूप से नहीं होने पाती है। इसलिये अति शीघ्रता से भोजन नहीं करना चाहिए। ( ७ )

**नातिविलम्बितमश्नीयात्; अतिविलम्बितं हि भुञ्जानो न तृप्तिमधिगच्छति, बहु भुङ्क्ते, शीतीभवत्याहारजातं, विषमं च पच्यते; तस्मान्नातिविलम्बितमश्नीयात् ॥ (८) ॥**

(८) अतिविलम्बित आहार से हानि — भोजन अधिक धीरे-धीरे नहीं करना चाहिये। क्योंकि अधिक देर तक भोजन करने से तृप्ति नहीं हो पाती है। आहार अधिक मात्रा में हो जाता है। आहार द्रव्य शीतल हो जाता है। आहार का पाक विषम होता है इसलिये अधिक धीरे-धीरे भोजन नहीं करना चाहिये ॥ ८ ॥

**अजल्पन्नहसन् तन्मना भुञ्जीत; जल्पतो हसतोऽन्यमनसो वा भुञ्जानस्य त एव हि दोषा भवन्ति, य एवातिद्रुतमश्नतः; तस्मादजल्पन्नहसंस्तन्मना भुञ्जीत ॥ (९) ॥**

(९) तन्मना आहार लेने से लाभ — वार्तालाप न करते हुए, और न हँसते हुए, भोजन में मन लगाकर भोजन करना चाहिये। बात चीत करते हुए, हँसते हुए या अनमनस्क होकर भोजन करने से वे ही दोष होते हैं, जो दोष अति शीघ्रतापूर्वक भोजन करने से होते हैं। इसलिये न बात करते हुए और न हँसते हुए और भोजन करने में मन लगाकर भोजन करना चाहिये ॥ ९ ॥

**आत्मानमभिसमीक्ष्य भुञ्जीत सम्यक्; इदं ममोपशेते इदं नोपशेत इत्येवं विदितं ह्यस्यात्मन आत्मसात्म्यं भवति; तस्मादात्मानमभिसमीक्ष्य भुञ्जीत सम्यगिति ॥ २५ ॥**

(१०) आत्मशक्ति के अनुसार आहार लेने से लाभ — अपनी आत्मा को भली प्रकार समझ कर भोजन करना चाहिये। यह आहार द्रव्य मेरे लिये लाभकारी है, यह आहारद्रव्य मेरे लिये हानिकर है इस प्रकार से अपनी आत्मा का सात्म्य अपने आत्मा से विदित होता है इसलिये अपनी आत्मा को भली प्रकार समझ कर भोजन करना चाहिये ॥ २५ ॥

**भवति चात्र—**

*** रसान् द्रव्याणि दोषांश्च विकारांश्च प्रभावतः। वेद यो देशकालौ च शरीरं च स नो[2] भिषक् ॥**

रसादि ज्ञान आवश्यक — जो रस, द्रव्य, दोष, विकार, देश, काल और शरीर को प्रभाव से जानता है वही हमारे मत से चिकित्सक है ॥ २६ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**विमानार्थो रसद्रव्यदोषरोगाः प्रभावतः। द्रव्याणि नातिसेव्यानि त्रिविधं सात्म्यमेव च ॥**
**आहारायतनान्यष्टौ भोज्यसाद्गुण्यमेव च। विमाने रससंख्याते सर्वमेतत् प्रकाशितम् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने रसविमानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

---

१. 'नत्स्नेहस्वादनभोजनस्याप्रतिष्ठानं' ग.।

२. 'स नो भिषगिति नोऽस्माकं संमत इत्यर्थः' चक्रः। 'स ना' ग.।

अध्यायगत विषयों का उपसंहार — विमान स्थान का प्रयोजन, प्रभाव द्वारा रस, द्रव्य, दोष और रोगों का वर्णन, कौन-कौन से द्रव्य अधिक रूप में नहीं सेवन करना चाहिए। ३ प्रकार के १. प्रवर, २. मध्य, ३. अवर सात्म्यों का वर्णन, ८ आहारायतन, भोजन का साद्गुण्य ये सभी बातें रसविमान नामक अध्याय में बताई गई हैं ॥ २७-२८ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के विमान स्थान में रसविमान नामक प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

**अथातस्त्रिविधकुक्षीयं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब त्रिविधकुक्षीय नामक विमान की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥

**त्रिविधं कुक्षौ स्थापयेदवकाशांशमाहारस्याहारमुपयुञ्जानः; तद्यथा—एकमवकाशांशं मूर्तानामाहारविकाराणाम्, एकं द्रवाणाम्, एकं पुनर्वातपित्तश्लेष्मणाम्; एतावतीं ह्याहारमात्रामुपयुञ्जानो नामात्राहारजं किंचिदशुभं प्राप्नोति ॥ ३ ॥**

## ( १ ) त्रिविधकुक्षि विभाग

कुक्षि के तीन विभाग — आहार का सेवन करने वाले व्यक्तियों के लिए उचित है कि वह अपने उदर में आहार के लिए ३ प्रकार का अवकाश ( स्थान ) रखें। जैसे—एक अवकाश ( स्थान ) मूर्त ( Solids ) आहार-विकारों के लिये, एक अवकाश द्रव ( Liquids ) आहार-विकारों के लिये और एक अवकाश वात-पित्त-कफ इन दोषों के लिए रखें। इतनी मात्रा में आहार का सेवन करने वाला व्यक्ति अमात्रा आहार-सेवन से होने वाले दुर्गुणों को प्राप्त नहीं करता है ॥ ३ ॥

**न च केवलं मात्रावत्त्वादेवाहारस्य कृत्स्नमाहारफलसौष्ठवमवाप्तुं शक्यं, प्रकृत्यादीनामष्टानामाहारविधिविशेषायतनानां प्रविभक्तफलत्वात् ॥ ४ ॥**

अष्ट आहारविधि-विशेष आयतन भी आवश्यक — प्रकृति आदि ८ आहारविधि विशेषायतन का अलग-अलग फल बतलाये जाने के कारण केवल मात्रापूर्वक आहार सेवन करने से ही सम्पूर्ण आहार के उत्तम फलों को प्राप्त नहीं किया जा सकता ॥ ४ ॥

**तत्रायं तावदाहारराशिमधिकृत्य मात्रामात्राफलविनिश्चयार्थः प्रकृतः। एतावानेव ह्याहारराशिविधिविकल्पो यावन्मात्रावत्त्वममात्रावत्त्वं च ॥ ५ ॥**

मात्रा अमात्रा का विचार — यहाँ पर आहार राशि को लेकर यह मात्रा तथा अमात्रा के फल के निश्चय-स्वरूप प्रयोजन का प्रसङ्ग है और कुछ मात्रापूर्वक और अमात्रापूर्वक भोजन करना यही आहारराशि की विधि का भेद है ॥ ५ ॥

**तत्र मात्रावत्त्वं पूर्वमुद्दिष्टं कुक्ष्यंशविभागेन, तद्भूयो विस्तरेणानुव्याख्यास्यामः। तद्यथा—कुक्षेरप्रपीडनमाहारेण, हृदयस्यानवरोधः पार्श्वयोरविपाटनम्, अनतिगौरवमुदरस्य, प्रीणनमिन्द्रियाणां, क्षुत्पिपासोपरमः, स्थानासनशयनगमनोच्छ्वासप्रश्वासहास्यसंकथासु सुखानुवृत्तिः; सायं प्रातश्च सुखेन परिणमनं[1], बलवर्णोपचयकरत्वं च; इति मात्रावतो लक्षणमाहारस्य भवति ॥ ६ ॥**

---

१. 'परिणामगमनं' यो.।

मात्रापूर्वक आहार के लक्षण — इनमें उदर में अंश विभाग से मात्रापूर्वक भोजन करने का विधान ऊपर कहा गया है। उसकी फिर से विस्तारपूर्वक व्याख्या करेंगे, जैसे—आहार के द्वारा उदर में दबाव न पड़े, हृदय की गति में रुकावट न पड़े, पार्श्व में फटने जैसी पीड़ा न हो, उदर में अधिक गुरुता न हो, इन्द्रियाँ तृप्त रहें, भूख-प्यास की शान्ति हो जाय, स्थान, आसन ( बैठना ), शयन, गमन, श्वास-प्रश्वास, हंसने और बात-चीत करने में सुख हो, सायम् और प्रातःकाल सुखपूर्वक आहार का परिपाक हो जाय, बल, वर्ण और शरीर की वृद्धि हो। यह मात्रापूर्वक आहार का लक्षण है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—यही तथ्य सू० स्था० के ५ वें अ० में बताई गई है यथा—'यावद्ध्यस्याशनमशितमनुपहत्य प्रकृतिं यथाकालं जरां गच्छति तावदस्य मात्राप्रमाणं वेदितव्यं भवति।'

**अमात्रावत्त्वं पुनर्द्विविधमाचक्षते—हीनम्, अधिकं च। तत्र हीनमात्रमाहारराशिं बलवर्णोपचयक्षयकरमतृप्तिकरमुदावर्तकरमनायुष्यवृष्यमनौजस्यं शरीरमनोबुद्धीन्द्रियोपघातकरं सारविधमनमलक्ष्म्यावहमशीतेश्च वातविकाराणामायतनमाचक्षते,**

हीन मात्रा पूर्वक आहार से हानि — अमात्रा पुनः दो प्रकार की कही है—हीन और अधिक। इनमें हीन मात्रा में किये हुए आहारराशि को बल, वर्ण और शरीर-वृद्धि का क्षय करने वाला, तृप्ति न करने वाला, उदावर्त रोग को करने वाला, आयु के लिये हानिकर, वीर्य का क्षय करने वाला, ओज की वृद्धि न करने वाला, शरीर, मन, बुद्धि और इन्द्रियों को नष्ट करने वाला, ८ प्रकार के बताये हुये त्वचा आदि सारों को नष्ट करने वाला, शरीर में अशोभा ( उदासीनता ) उत्पन्न करने वाला और ८० प्रकार के वात रोगों का कारण कहते हैं।

**अतिमात्रं पुनः सर्वदोषप्रकोपणमिच्छन्ति कुशलाः। यो हि मूर्तानामाहारजातानां सौहित्यं गत्वा द्रवैस्तृप्तिमापद्यते भूयस्तस्यामाशयगता वातपित्तश्लेष्माणोऽभ्यवहारेणातिमात्रेणातिप्रपीड्यमानाः सर्वे युगपत् प्रकोपमापद्यन्ते, ते प्रकुपितास्तमेवाहारराशिमपरिणतमाविश्य कुक्ष्येकदेशमन्नाश्रिता विष्टम्भयन्तः सहसा वाऽप्युत्तराधराभ्यां मार्गाभ्यां प्रच्यावयन्तः पृथक् पृथगिमान् विकारानभिनिर्वर्तयन्त्यतिमात्रभोक्तुः। तत्र वातः शूलानाहाङ्गमर्दमुखशोषमूर्च्छाभ्रमाग्निवैषम्यपार्श्वपृष्ठकटिग्रहसिराकुञ्चनस्तम्भनानि करोति, पित्तं पुनर्ज्वरातीसारान्तर्दाहतृष्णामदभ्रमप्रलपनानि, श्लेष्मा तु च्छर्द्यरोचकाविपाकशीतज्वरालस्यगात्रगौरवाणि ॥ ७ ॥**

अतिमात्रा में आहार से हानि — कुशल वैद्य अधिक मात्रा में किये हुए भोजन को सभी दोषों का प्रकोपक मानते हैं जो व्यक्ति मूर्त ( Solids ) आहार द्रव्यों को तृप्तिपूर्वक खाकर पुनः जलीय पदार्थ ( Liquids ) को भी तृप्तिपूर्वक पी लेता है, उस पुरुष के आमाशय में स्थित वात, पित्त, कफ ये सभी दोष मात्रा से अधिक भोजन किये हुये आहार से अधिक पीड़ित ( प्रकुपित ) होकर एक ही साथ कुपित हो जाते हैं। कुपित हुए ये दोष कुक्षि ( आमाशय ) के एक भाग में जाकर अन्न में आश्रित होकर, अपक्व उसी आहार राशि को विष्टम्भित करने ( रोकते ) हुए या सहसा मुख और गुदा मार्ग से उस आहार राशि को निकालते हुए अधिक मात्रा में भोजन करने वाले व्यक्ति में अलग-अलग इन रोगों को उत्पन्न करते हैं। इनमें वायु—शूल, आनाह, अङ्गमर्द, मुख का सूखना, मूर्च्छा, चक्कर का आना, अग्नि की विषमता, पार्श्व, पृष्ठ और कटि में ग्रह ( जकड़ाहट ), सिराओं में आकुञ्चन और सिराओं में जकड़ाहट उत्पन्न करती है। पित्त—ज्वर, अतिसार, अन्तर्दाह, प्यास, मद, भ्रम ( चक्कर का आना ) और प्रलाप उत्पन्न करता है। कफ—वमन, भोजन में अरुचि, अपचन, शीतज्वर, आलस्य और शरीर में गुरुता ( भारीपन ) उत्पन्न करता है ॥ ७ ॥

**न च खलु केवलमतिमात्रमेवाहारराशिमामप्रदोषकर[1]मिच्छन्ति, अपि तु खलु गुरुरूक्ष-शीतशुष्कद्विष्टविष्टम्भिविदाह्यशुचिविरुद्धानामकाले चान्नपानानामुपसेवनं, कामक्रोधलोभ-मोहेर्ष्याह्रीशोकमानोद्वेगभयोपतप्तमनसा वा यदन्नपानमुपयुज्यते, तदप्याममेव प्रदूषयति ॥ ८ ॥**

आमोत्पत्ति में अन्य कारण — केवल मात्रा से अधिक परिमाण में किया हुआ भोजन ही नहीं अपितु गुरु ( भारी ) रूक्ष, शीत, शुष्क, द्विष्ट ( अप्रिय ), कब्ज करने वाला, विदाही, अपवित्र, विरुद्ध अन्न पान का अकाल में सेवन भी आम दोष को उत्पन्न करता है, ऐसा मानते हैं। अथवा काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्ष्या, लज्जा, शोक, अभिमान, उद्वेग और भय से मन के उपतप्त ( दुःखी ) होने पर जो अन्न पान का प्रयोग किया जाता है, वह भी अन्न पान आम दोष को ही दूषित करता है ॥ ८ ॥

**भवति चात्र—**

**❀ मात्रयाऽप्यभ्यवहृतं पथ्यं चान्नं न जीर्यति। चिन्ताशोकभयक्रोधदुःखशय्याप्रजागरैः ॥९॥**

चिन्ता, शोक, भय, क्रोध, दुःख, शय्या और जागरण के कारण मात्रा से भी खाया हुआ पथ्य—अन्न का ठीक पाक नहीं होता है ॥ ९ ॥

**❀ तं द्विविधमामप्रदोषमाचक्षते भिषजः—विसूचिकाम्, अलसकं च ॥ १० ॥**

## ( २ ) विसूचिका-अलसक ( दो आमदोष )

दो तरह के आम दोष — चिकित्सक उस आम दोष को दो प्रकार का कहते हैं—विसूचिका और अलसक ॥ १० ॥

**तत्र विसूचिकामूर्ध्वं चाधश्च प्रवृत्तामदोषां यथोक्तरूपां विद्यात् ॥ ११ ॥**

विसूचिका का रूप — उनमें से ऊपर मुख और नीचे गुदा मार्ग द्वारा प्रवृत्त आम दोष तथा ऊपर बताए हुए वात, पित्त एवं कफ के लक्षणों से युक्त जो रोग हो उसे विसूचिका जाननी चाहिए॥

**विमर्श**—'यथोक्तरूपा' का तात्पर्य-शूल, आनाह अङ्गमर्द मूर्च्छा आदि त्रिदोषजन्य लक्षणों से है। सुश्रुत ने इसे विशेष स्पष्ट रूप से बताया है जैसे—'सूचीभिरिव गात्राणि तुदन् संतिष्ठतेऽनिलः। यत्राजीर्णेन सा वैद्यैर्विसूचीति निगद्यते॥ मूर्च्छातिसारो वमथुः पिपासा शूलो भ्रमोद्वेष्टनजृम्भदाहाः, वैवर्ण्यकम्पौ हृदये रुजश्च भवन्ति तस्यां शिरसश्च भेदः।'

**❀ अलसकमुपदेक्ष्यामः—दुर्बलस्याल्पाग्नेर्बहुश्लेष्मणो वातमूत्रपुरीषवेगविधारिणः स्थिरगुरुबहुरूक्षशीतशुष्कान्नसेविनस्तदन्नपानमनिलप्रपीडितं श्लेष्मणा च विबद्धमार्गमति-मात्रप्रलीनमलसत्वान्न बहिर्मुखीभवति, ततश्छर्द्यतीसारवर्ज्यान्यामप्रदोषलिङ्गा[2]न्यभिदर्श-यत्यतिमात्राणि। अतिमात्रप्रदुष्टाश्च दोषाः प्रदुष्टामबद्धमार्गास्तिर्यग्गच्छन्तः कदाचिदेव केवलमस्य शरीरं दण्डवत् स्तम्भयन्ति, ततस्तं[3] दण्डालसकमसाध्यं ब्रुवते।**

अलसक तथा दण्डालसक के रूप — अलसक का उपदेश करेंगे। दुर्बल, अल्प जाठराग्नि वाले, अधिक कफ वाले, वात-मूत्र और मल के वेगों को धारण करने वाले और स्थिर, गुरु, अधिक रूक्ष, शीतल ( वासी ), सूखा अन्न का सेवन करने वाले पुरुष का अन्नपान वायु से पीड़ित होकर, एवं कफ से विबद्ध मार्ग होकर, अतिमात्रा में लीन होकर, अलसीभूत हो जाने से उस दुष्ट आहार की गति बाहर की ओर नहीं होती है। इसके बाद वमन और अतिसार को छोड़कर उसमें सभी आमविष के लक्षण अधिक रूप में दिखाई देते हैं। अधिक मात्रा में दूषित दोष अधिक

---

१. 'आमप्रदोषकारणम्' इति पा०।

२. 'आमप्रदोषरूपाणि यथोक्तान्यभिदर्शयति' इ.। ३. 'तमलसकम्' यो.।

दुष्ट आमदोष से मार्ग के रुक जाने से, शरीर में तिर्यक् चलते हुए उस पुरुष के कभी सम्पूर्ण शरीर को दण्डे के समान जकड़ देते हैं। तो उसे असाध्य दण्डालसक कहते हैं।

*** विरुद्धाध्यशनाजीर्णाशनशीलिनः पुनराम[1]दोषमामविषमित्याचक्षते भिषजः, विषसदृशलिङ्गत्वात्; तत् परमसाध्यम्, आशुकारित्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वाच्चेति ॥ १२ ॥**

आमविष की भयंकरता — विरुद्ध भोजन करने वाले, अध्यशन करने वाले और अजीर्णाशन करने वाले पुरुष के आमदोष को, विष के समान लक्षणों को उत्पन्न करने से चिकित्सक-समुदाय आम विष कहता है। वह आशुकारी ( शीघ्रमारक ) और चिकित्सा में विरुद्ध होने के कारण अत्यन्त असाध्य होता है ॥ १२ ॥

**विमर्श**—अध्यशन उसे कहते हैं जो खाने के बाद पुनः शीघ्र ही भोजन किया जाता है। यद्यपि इसमें भी भोजन का पाक नहीं हुआ रहता है, अतः इसे भी अजीर्णाशन कहा जा सकता है, पर यह अजीर्णाशन से भिन्न है। अजीर्णाशन उसे कहते हैं जिसमें भोजन न पचने पर भोजन किया जाय, जैसे प्रातःकाल का भोजन शाम तक न पचा या शाम का भोजन प्रातःकाल तक न पचा अर्थात् प्रथम काल में खाया अन्न, द्वितीय अन्न काल तक न पचा हो और पुनः भोजन कर लिया जाय। यह आमविष विरुद्धोपक्रम होता है, इसका तात्पर्य यह है कि सामान्यतः आमदोष को दूर करने की औषधि उष्ण दी जाती है जो विष वेग को बढ़ाती है, और विष को शान्त करने की औषधि शीतल होती है जो आमदोष को बढ़ाती है अतः उसकी उचित चिकित्सा नहीं हो पाती। यह आमदोष विष के समान होता है, यह आमदोष का प्रभाव है, जैसे मधु, घृत समान मान में संयुक्त होने पर प्रभाव में विष होता है।

*** तत्र साध्यमामं प्रदुष्टमलसीभूतमुल्लेखयेदादौ पाययित्वा सलवणमुष्णं वारि, ततः स्वेदन[2]वर्तिप्रणिधानाभ्यामुपाचरेदुपवासयेच्चैनम्।**

अलसक की चिकित्सा — इनमें दूषित और अलसीभूत, साध्य आमविष को सर्वप्रथम सेंधा नमक और गर्म जल पिलाकर वमन करावें। इसके बाद स्वेदन और गुदा में बत्ती लगाकर ( मल प्रवृत्त कराकर ) चिकित्सा करें और आमदोष से पीडित रोगी को उपवास करावें।

**विमर्श**—इस रोग में आमदोष से दोषों का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है। वमन तथा गुदवर्ति के द्वारा उभय मार्ग से अलसीभूत अन्नराशि का निष्कासन हो जाता है। अतएव यह चिकित्सा-सिद्धान्त उचित प्रतीत होता है। इस रोग में मुख से वामक औषधि को छोड़कर अन्य दूसरी औषधि का प्रयोग नहीं किया जाता है, यथा—'तीव्रार्तिरपि नाजीर्णी पिबेच्छूलघ्नमौषधम्। आमच्छन्नोऽनलो नालं पक्तुं दोषौषधाशनम् ॥' वामक औषधि अपक्व अवस्था में ही दोषों को बाहर निकालती है अतः वामक औषधि देने में हानि नहीं होती है।

*** विसूचिकायां तु लङ्घनमेवाग्रे विरिक्तवच्चानुपूर्वी।**

विसूचिका की चिकित्सा — विसूचिका में सर्वप्रथम लङ्घन कराना चाहिए। बाद में विरेचन हो जाने पर जो पथ्य आनुपूर्वी जैसे पेया, विलेपी आदि क्रम से चलाया जाता है उसी प्रकार इस रोग में भी चलावें।

**आमप्रदोषेषु त्वन्नकाले जीर्णाहारं पुनर्दोषावलिप्तामाशयं स्तिमितगुरुकोष्ठमनन्नाभिलाषिणमभिसमीक्ष्य पाययेद्दोषशेषपाचनार्थमौषधमग्निसंधुक्षणार्थं च, नत्वेवाजीर्णाशनम्;**

---

१. 'एवंदोषमामविषमित्याचक्षते' ग.।

२. 'छेदन०' ग. श्लेष्मच्छेदनीयरसकटुत्वादिना श्लेष्मच्छेदनम्' गङ्गाधरः।

आमप्रदोषदुर्बलो ह्यग्निर्न युगपद्दोषमौषधमाहारजातं च शक्तः पक्तुम्। अपि चामप्रदोषाहारौषधविभ्रमोऽतिबलत्वादुपरतकायाग्निं सहसैवातुरमबलमतिपातयेत्।

आमदोष में आहार की व्यवस्था — आम दोष जन्य विकारों में जब पहले का आहार पच गया हो, दूसरा अन्न काल उपस्थित हो, तब यदि रोगी का आमाशय फिर भी दोषों से लिप्त हो; अर्थात् युक्त है और कोष्ठ, आमाशय स्तिमित एवं भारी हो; भोजन करने की इच्छा न हो; तो ऐसे रोगियों का विचार कर बचे हुये दोषों के पाचन के लिये और अग्नि संधुक्षण के लिये औषध को पिलायें। यदि दूसरे अन्न काल तक भोजन का पाक न हुआ हो तो औषधि कथमपि नहीं देनी चाहिये क्योंकि आम दोष से दुर्बल अग्नि एक साथ दोष, औषध और आहार को पकाने में सर्वथा असमर्थ होती है और आम दोष, आहार और औषध का विभ्रम अत्यंत बलवान होने के कारण जिस मनुष्य की जठराग्नि शान्त हो गई रहती है, ऐसे दुर्बल रोगी को वह सहसा मृत्युकारक होता है।

आमप्रदोषजानां पुनर्विकाराणामपतर्पणेनैवोपरमो भवति, सति त्वनुबन्धे कृतापतर्पणानां व्याधीनां निग्रहे निमित्तविपरीतमपास्यौषधमातङ्कविपरीतमेवावचारयेद्यथास्वम्। सर्वविकाराणामपि च निग्रहे हेतुव्याधिविपरीतमौषधमिच्छन्ति कुशलाः, तदर्थकारि वा।

आम दोष की चिकित्सा — पुनः आम दोष से होने वाले रोगों की शान्ति अपतर्पण से कराने के बाद भी रोग का सम्बन्ध बना रहता है। उसे दूर करने के लिये हेतु-विपरीत चिकित्सा को छोड़कर रोग विपरीत औषध का सेवन कराना चाहिये। सामान्यतः सभी रोगों को दूर करने के लिये कुशल चिकित्सक हेतु-विपरीत, व्याधि-विपरीत, हेतुव्याधि-विपरीत अथवा हेतुविपरीतार्थकारी, व्याधिविपरीतार्थकारी, हेतुव्याधिविपरीतार्थकारी औषध का प्रयोग करते हैं।

विमुक्तामप्रदोषस्य[2] पुनः परिपक्वदोषस्य दीप्ते चाग्नावभ्यङ्गास्थापनानुवासनं विधिवत् स्नेहपानं च युक्त्या प्रयोज्यं प्रसमीक्ष्य दोषभेषजदेशकालबलशरीराहारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसामवस्थान्तराणि विकारांश्च सम्यगिति ॥ १३ ॥

आमदोष से विमुक्त व्यक्ति की चिकित्सा — आम दोष से विमुक्त हो जाने पर, दोषों का पाचन हो जाने पर और अग्नि के दीप्त हो जाने पर विधिपूर्वक दोष, औषध, देश, काल, बल, शरीर, आहार, सात्म्य, सत्व, प्रकृति और वय ( उम्र ) इनके अवस्था-भेदों को एवं रोगों को ठीक-ठीक पहले विचारकर अभ्यंग, निरूहवस्ति, अनुवासन बस्ति और स्नेहपान इनका विधिवत् प्रयोग करना चाहिये ॥ १३ ॥

भवति चात्र—

⊛ आहारविध्यायतनानि चाष्टौ सम्यक् परीक्ष्यात्महितं विदध्यात्।
अन्यश्च यः कश्चिदिहास्ति मार्गो हितोपयोगेषु भजेत तं च ॥ १४ ॥

आठ प्रकार के कहे गये आहार-विधिविशेषायतन की उचित रूप में परीक्षा कर अपना हित कार्य करे और भी जो कोई हितकारी मार्ग इस संहिता में बताया गया है उन सबका पालन उचित प्रकार से करना चाहिये ॥ १४ ॥

⊛ अशितं खादितं पीतं लीढं च क्व विपच्यते। एतत्त्वां धीर! पृच्छामस्तन्न आचक्ष्व बुद्धिमन्॥
इत्यग्निवेशप्रमुखैः शिष्यैः पृष्टः पुनर्वसुः। आचचक्षे ततस्तेभ्यो यत्राहारो विपच्यते ॥ १६ ॥
नाभिस्तनान्तरं जन्तोरामाशय इति स्मृतः। अशितं खादितं पीतं लीढं चात्र विपच्यते ॥

---

१. 'उपहत्य कायाग्निम्' इति पा०। २. 'अनुद्रिक्तामप्रदोषस्य' ग.।

**आमाशयगतः पाकमाहारः प्राप्य केवलम् । पक्वः सर्वाशयं[1] पश्चाद्धमनीभिः प्रपद्यते ॥१८॥**

आमाशय वर्णन — हे धीर ! अशित, खादित, पीत, लीढ आहार का पाक कहाँ होता है ? यह मैं आपसे पूछ रहा हूँ । हे बुद्धिमान् ! यह बात हमसे कहिये । इस प्रकार अग्निवेश-प्रमुख शिष्यों से पूछे जाने पर आत्रेय पुनर्वसु ने उन शिष्यों से, जहाँ आहार का पाचन होता है, उसे बताया । मनुष्यों के शरीर में नाभि व स्तन के बीच में आमाशय होता है । यहीं पर अशित, खादित, पीत, लीढ इन चार प्रकार के आहारों का पाक होता है । जब आमाशय में गया हुआ आहार पूर्ण रूप से पच जाता है तब सम्पूर्ण शरीर में पका हुआ वह आहार रस धमनी द्वारा प्राप्त होता है ॥ १५–१८ ॥

**विमर्श**—यहाँ आमाशय का अर्थ किसी भी अवस्था में अपक्व रहने वाले अन्न के रहने के स्थान से है । आयुर्वेदीय दृष्टिकोण से अन्न का शुद्ध रस उण्डुक में रहने वाली मलधरा कला से विभक्त होता है । जब तक यह विशुद्ध रस प्राप्त नहीं होता, तब तक अन्न को आम ही कहा जाता है । अतः आमाशय (Stomach) से लेकर उण्डुक (Caecum) के पहले के भाग को आमाशय माना जा रहा है ।

**तत्र श्लोकः—**

**तस्य मात्रावतो लिङ्गं फलं चोक्तं यथायथम् । अमात्रस्य तथा लिङ्गं फलं चोक्तं विभागशः ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने त्रिविधकुक्षीयविमानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

इस अध्याय में मात्रापूर्वक आहार का लक्षण और उसका फल ठीक-ठीक बताया गया है । इसी प्रकार मात्रा से हीन आहार का लक्षण और फल भी अलग-अलग कह दिया गया है ॥ १९ ॥

इस प्रकार चरकद्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में त्रिविधकुक्षीय विमान नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः

**अथातो जनपदोद्ध्वंसनीयं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद जनपद-उद्ध्वंसनीय विमान की व्याख्या की जायगी । जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**जनपदमण्डले पञ्चालक्षेत्रे द्विजातिवराध्युषिते[2] काम्पिल्यराजधान्यां भगवान् पुनर्वसुरात्रेयोऽन्तेवासिगणपरिवृतः पश्चिमे घर्ममासे गङ्गातीरे वनविचारमनुविचरञ्[3]छिष्यमग्निवेशमब्रवीत् ॥ ३ ॥**

विषय-प्रवेश — पंजाब प्रान्त के जनपद-मंडल की श्रेष्ठ, द्विजाति वर्गों से सुशोभित, काम्पिल्य नामक राजधानी में, आषाढ के महीने में गंगा नदी के तटपर जंगलों में घूमते हुए शिष्य समुदाय से घिरे हुये, भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने शिष्य अग्निवेश से कहा ॥ ३ ॥

---

१. 'सर्वाश्रयम्' इति पा. । २. 'द्विजातिवराध्युषितायां काम्पिल्यराजधान्याम्' इति पा. ।

३. 'वनविचारमनुविचरन्निति वनं विचर्य विचर्यानुविचरन्नित्यर्थः' चक्रः । 'वनविचारं वनविहारं, विचरन् विहरन्' गङ्गाधरः

**दृश्यन्ते हि खलु सौम्य ! नक्षत्रग्रहगणचन्द्रसूर्यानिलानलानां दिशां च[1]प्रकृतिभूतानामृतुवैकारिका भावाः, अचिरादितो भूरपि च न यथावद्रसवीर्यविपाकप्रभावमोषधीनां प्रतिविधास्यति, तद्वियोगाच्चातङ्कप्रायता नियता। तस्मात् प्रागुद्ध्वंसात् प्राक् च भूमेर्विरसीभावादुद्धर[2]ध्वं सौम्य ! भैषज्यानि यावन्नोपहतरसवीर्यविपाकप्रभावाणि भवन्ति। वयं चैषां रसवीर्यविपाकप्रभावानुपयोक्ष्यामहे ये चास्माननुकाङ्क्षन्ति, यांश्च वयमनुकाङ्क्षामः। न हि सम्यगुद्धृतेषु सौम्य ! भैषज्येषु सम्यग्विहितेषु सम्यक्[3] चावचारितेषु जनपदोद्ध्वंसकराणां विकाराणां किंचित् प्रतीकारगौरवं भवति ॥ ४ ॥**

## ( १ ) जनपदोद्ध्वंस ( Epidemic ) प्रकरण

जनपदध्वंस का पूर्वरूप — हे सौम्य ! अस्वाभाविक रूप में रहने वाले नक्षत्र, ग्रहगण, चन्द्रमा, सूर्य, वायु, अग्नि और दिशाओं के तथा ऋतु-विकार को उत्पन्न करने वाले भाव दिखाई पड़ रहे हैं। इससे बहुत ही शीघ्र भूमि भी ठीक-ठीक रस, वीर्य, विपाक, प्रभावों को औषधियों में उत्पन्न नहीं करेगी। औषधियों में रस, वीर्य आदि के अभाव होने से रोग का होना भी निश्चित ही है। इसलिये हे सौम्य ! विनाश होने के पहले और भूमि के रस रहित होने के पहले एवं औषधियाँ जब तक रस, वीर्य, विपाक, प्रभावहीन नहीं होती हैं, तब तक औषधियों को उखाड़ लो। हम लोग इन रस, वीर्य, विपाक, प्रभाव का प्रयोग उन लोगों के विषय में करेंगे जो हम लोगों से इन औषधियों के द्वारा चिकित्सा कराना चाहेंगे अथवा जिनकी चिकित्सा हम लोग स्वयं करना चाहेंगे। हे सौम्य ! औषधियों के उचित प्रकार से उखाड़ लेने पर, उचित रूप से बना लेने पर और उचित रूप से उनके रस, वीर्य, विपाक, प्रभाव का विचार कर प्रयोग किये जाने पर जनपदोद्ध्वंस करने वाले रोगों की चिकित्सा में कुछ भी कठिनाई नहीं होती ॥ ४ ॥

**एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—उद्धृतानि खलु भगवन् ! भैषज्यानि, सम्यग्विहितानि, सम्यगवचारितानि[4] च; अपि तु खलु जनपदोद्ध्वंसनमेकेनैव व्याधिना युगपदसमानप्रकृत्याहारदेहबलसात्म्यसत्त्ववयसां मनुष्याणां कस्माद्भवतीति ॥ ५ ॥**

जनपदोद्ध्वंस [ Epidemic ] के कारण के विषय में अग्निवेश का प्रश्न — इस प्रकार कहने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा कि हे भगवन् ! औषध उखाड़ ली गई, ठीक रूप में बनाई गई और ठीक तरह सोच-विचार कर प्रयोग में भी लाई गई, परन्तु एक ही समय में भिन्न-भिन्न प्रकृति, आहार, देह, बल, सात्म्य, मन और आयु के मनुष्यों का जनपदोद्ध्वंस ( नाश ) एक ही व्याधि से कैसे होता है ? ॥ ५ ॥

**❀ तमुवाच भगवानात्रेयः—एवमसामान्य[5]वतामप्येभिरग्निवेश ! प्रकृत्यादिभिर्भावैर्मनुष्याणां येऽन्ये भावाः सामान्यास्तद्वैगुण्यात् समानकालाः समानलिङ्गाश्च व्याधयोऽभिनिर्वर्तमाना जनपदमुद्ध्वंसयन्ति। ते खल्विमे भावाः सामान्या जनपदेषु भवन्ति; तद्यथा—वायुः, उदकं, देशः, काल इति ॥ ६ ॥**

उपर्युक्त-विषयक भगवान् आत्रेय का उत्तर — भगवान आत्रेय ने अग्निवेश से कहा कि हे अग्निवेश ! इस प्रकार प्रकृति आदि भावों के भिन्न होते हुए भी मनुष्यों के जो अन्य भाव-सामान्य हैं उनके विकृत होने से एक ही समय में, एक ही समान लक्षण वाले रोग उत्पन्न होकर जनपद

---

१. 'च प्रकृतिभूतानां' ग.। २. 'उद्धरध्वमिति बहुवचनं बहून्तेवासियुक्ताग्निवेशाभिप्रायेण' चक्रः।
३. 'सम्यग्विचारचारितेषु' इति पा०। ४. 'सम्यग्विचारचारितानि' इति पा०।
५. 'एवमसामान्यानामेभि०' ग.।

को नष्ट कर देते हैं। वे ये भाव जनपद में सामान्य होते हैं। जैसे—वायु, जल, देश और काल ॥ ६ ॥

*** तत्र वातमेवंविधमनारोग्यकरं विद्यात्; तद्यथा—यथर्तुविषममतिस्तिमितमतिचलमतिपरुषमतिशीतमत्युष्णमतिरूक्षमत्यभिष्यन्दिनमतिभैरवारावमतिप्रतिहतपरस्परगतिमतिकुण्डलिनमसात्म्यगन्धबाष्पसिकतापांशुधूमोपहतमिति (१);**

(१) विकृत वायु के लक्षण — इस प्रकार की वायु को रोग पैदा करने वाली जानना चाहिये, जैसे—ऋतु के विपरीत बहने वाली, अतिनिश्चल, अत्यन्त वेग वाली, अत्यन्त कर्कश, अतिशीत, अति उष्ण, अत्यन्त रूक्ष, अत्यन्त अभिष्यन्दी, अत्यन्त भयंकर शब्द करने वाली, आपस में टक्कर खाती हुई, अति कुण्डली युक्त ( अधिक बवण्डर युक्त ), बुरे गन्ध, वाष्प, बालू, धूलि और धूम से दूषित हुई ॥

*** उदकं तु खल्वत्यर्थविकृतगन्धवर्णरसस्पर्शं क्लेदबहुलमपक्रान्तजलचरविहङ्गमुपक्षीण[1]जलेशयमप्रीतिकरमपगतगुणं विद्यात् (२);**

( २ ) विकृत जल के लक्षण — जो अत्यन्त विकृत गन्ध, वर्ण, रस, स्पर्श वाला एवं क्लेदयुक्त हो, जिसे छोड़कर जलचर ( मगर, मछली, आदि ) और जलचर पक्षी चले गये हों, जो सूख कर जलाशयों में थोड़ा रह गया हो, जो पीने में स्वादयुक्त न हो, पीने में अप्रिय हो, उसे दूषित अर्थात् नष्ट गुणों वाला जल समझना चाहिये।

*** देशं पुनः प्रकृतिविकृत[2]वर्णगन्धरसस्पर्शं क्लेदबहुलमुपसृष्टं सरीसृपव्यालमशकशलभमक्षिकामूषकोलूकश्माशानिकशकुनिजम्बूकादिभिस्तृणोलूपोपवनवन्तं[3] प्रतानादिबहुलमपूर्ववदवपतितशुष्कनष्टशस्यं धूम्रपवनं प्रध्मातपतत्रिगणमुत्क्रुष्टश्वगणमुद्भ्रान्तव्यथितविविधमृगपक्षिसङ्घमुत्सृष्टनष्टधर्मसत्यलज्जाचारशीलगुणजनपदं शश्वत्क्षुभितोदीर्णसलिलाशयं प्रततोल्कापातनिर्घातभूमिकम्पमतिभयारावरूपं[4] रूक्षताम्रारुणसिताभ्रजालसंवृतार्कचन्द्रतारकमभीक्ष्णं ससंभ्रमोद्वेगमिव सत्रासरुदितमिव सतमस्कमिव गुह्यकाचरितमिवाक्रन्दितशब्दबहुलं चाहितं विद्यात् (३);**

( ३ ) विकृत देश के लक्षण — जिस देश के स्वाभाविक वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श विकृत हो गए हों, अधिक क्लेदयुक्त, साँप, हिंसक जन्तु, मच्छड़, टिड्डी, मक्खियाँ, चूहा, उल्लू, गीध, सियार आदि जन्तुओं से व्याप्त, तृण और फूस से युक्त उपवन वाले, विस्तृत लता आदि से युक्त, जैसा पहले कभी नहीं हुआ हो ऐसे गिरे हुये, सूखे हुये, और नष्ट हुए शस्यवाले, धूम युक्त वायु वाले, लगातार शब्द करते हुए पक्षियों के समूह और जहाँ जोर से कुत्ते चिल्लाते हों, अनेक प्रकार के मृग, पक्षी, घबड़ा कर और दुःखित होकर इधर-उधर दौड़ते हों, छोड़ दिए हैं और नष्ट हो गए हैं धर्म, सत्य, लज्जा, आचार, स्वभाव और गुण जिनमें ऐसे जनपद वाले, जहाँ के जलाशय क्षुब्ध हों और उसमें बड़ी लहरें उठती हों, जहाँ लगातार आकाश से उल्कापात होता हो, बिजली गिरती हो, भूकम्प होता हो और भयंकर शब्द सुनाई पड़ते हों, रूखे, ताम्र की तरह अरुण, सफेद, मेघ जाल से घिरे हुए सूर्य, चन्द्रमा और तारा आदि दिखाई पड़ते हों, बार-बार निरन्तर घबड़ाये हुए भ्रम के साथ डरे हुए की तरह, रोते हुए की तरह, अन्धकार से

---

१. 'उपक्षीणजलाशयम्' इति पा० । २. 'विकृत०' इति पा. ।

३. तृणोलूपोपवनलताप्रतानादिबहुलं' ह. ।

४. 'प्रतिभयावाररूपं' ग. । 'प्रतिभयं भयङ्करमप्यवारं रूपं मूर्तिर्यत्र तं तथा' गङ्गाधरः ।

घिरे हुए की तरह, गुह्यक ( देवादिग्रह ) द्वारा आक्रान्त देश की तरह और रुलाई का शब्द जहाँ अधिक सुनाई पड़ना हो वह देश दूषित है, ऐसा समझना चाहिए।

**ॐ कालं तु खलु यथर्तुलिङ्गाद्विपरीतलिङ्गमतिलिङ्गं हीनलिङ्गं चाहितं व्यवस्येत् (४);**

( ४ ) विकृत काल के लक्षण — ऋतु के स्वाभाविक लक्षणों से विपरीत लक्षणों वाले और कम लक्षणों वाले काल को अस्वास्थ्यकर ( अहित ) जानना चाहिए।

**इमानेवंदोषयुक्तांश्चतुरो भावाञ्जनपदोद्ध्वंसकरान् वदन्ति कुशलाः; अतोऽन्यथाभूतांस्तु हितानाचक्षते ॥ ७ ॥**

जनपदोद्ध्वंस के कारण — इस प्रकार इन चारों भावों का दोषयुक्त होना जनपद को उद्ध्वंस करने वाला होता है, ऐसा चतुर चिकित्सक कहते हैं। इससे विपरीत अर्थात् अपने स्वाभाविक लक्षण वाले ये चार—वात, जल, देश और काल—हितकारी होते हैं ॥ ७ ॥

**विगुणेष्वपि खल्वेतेषु जनपदोद्ध्वंसकरेषु भावेषु भेषजेनोपपाद्यमानानामभयं भवति रोगेभ्य इति ॥ ८ ॥**

जनपदोद्ध्वंस की सामान्य चिकित्सा — जनपद उद्ध्वंस करने वाले इन भावों के विगुण होने पर भी यदि उचित औषध का प्रयोग किया जाता है तो रोगों से भय नहीं होता ॥ ८ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**ॐ वैगुण्यमुपपन्नानां देशकालानिलाम्भसाम्। गरीयस्त्वं विशेषेण हेतुमत् संप्रवक्ष्यते ॥ ९ ॥**
**वाताजलं जलाद्देशं देशात् कालं स्वभावतः। विद्याद्[1]दुष्परिहार्यत्वाद्गरीयस्तरमर्थवित् ॥१०॥**

देश आदि का सकारण प्रधानता — विकृत हुए देश, काल, वायु और जल इनमें से जिसकी जिससे विशेष रूप से प्रधानता है, उसे हेतुओं के साथ कहा जाता है। तत्त्वों को समझने वाला वैद्य स्वभाव से दुष्परिहार्य होने से वायु से जल, जल से देश, देश से कालको अधिक मुख्य समझे॥

**वाय्वादिषु यथोक्तानां दोषाणां तु विशेषवित्। प्रतीकारस्य सौकर्यं विद्याल्लाघवलक्षणम् ॥**

प्रधानता का प्रयोजन— विशेषज्ञ वैद्य इन वायु आदि चारों में पूर्वोक्त दोषों की चिकित्सा की सुगमता के लिये लाघव के लक्षण को समझे ॥ ११ ॥

**ॐ चतुर्ष्वपि तु दुष्टेषु कालान्तेषु यदा नराः। भेषजेनोपपाद्यन्ते न भवन्त्यातुरास्तदा ॥१२॥**

जनपदोद्ध्वंस की सामान्य चिकित्सा — कालपर्यन्त इन चारों के दुष्ट होने पर भी जब मनुष्य की उचित औषधों द्वारा चिकित्सा की जाती है, तो वे रोगी नहीं होते हैं ॥ १२ ॥

**येषां न मृत्युसामान्यं सामान्यं न च कर्मणाम्। कर्म पञ्चविधं[2] तेषां भेषजं परमुच्यते ॥१३॥**

और भी — रोग उत्पन्न होने पर जिन मनुष्यों में मृत्युजनक दैव की समानता नहीं है और न मृत्युजनक कर्म की ही समानता है तो उन लोगों के लिये पंचविध कर्म ( वमन, विरेचन, आस्थापन, अनुवासन और शिरोविरेचन ) उत्तम औषधि कही जाती है ॥ १३ ॥

**रसायनानां विधिवच्चोपयोगः प्रशस्यते। शस्यते देहवृत्तिश्च भेषजैः पूर्वमुद्धृतैः ॥ १४ ॥**
**सत्यं भूते दया दानं बलयो देवतार्चनम्। सद्वृत्तस्यानुवृत्तिश्च प्रशमो गुप्तिरात्मनः ॥ १५ ॥**
**हितं जनपदानां च शिवानामुपसेवनम्। सेवनं ब्रह्मचर्यस्य तथैव ब्रह्मचारिणाम् ॥ १६ ॥**
**संकथा[3] धर्मशास्त्राणां महर्षीणां जितात्मनाम्। धार्मिकैः सात्त्विकैर्नित्यं सहास्या वृद्धसंमतैः ॥**
**इत्येतद्भेषजं प्रोक्तमायुषः परिपालनम्। येषामनियतो मृत्युस्तस्मिन् काले सुदारुणे ॥ १८ ॥**

---

१. 'विद्यादपरिहार्यत्वाद्गरीयः परमर्थवित्' ग.।

२. स्नेहस्वेदपूर्वकवमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानीति पञ्चविधम्।

३. 'सकत्था' ग.।

और भी—उस समय विधिपूर्वक रसायनों का प्रयोग करना भी अच्छा होता है। जनपदोद्ध्वंस के कारण भूत वातादि चारों भावों के दूषित होने पर पहले से उखाड़ी हुई औषधियों का प्रयोग शरीर-रक्षा के लिये उत्तम होता है। सत्य बोलना, जीव मात्र पर दया, दान, बलि और देवताओं की पूजा, सद्वृत्त का पालन, शान्ति रखना, और अपने शरीर की रक्षा, कल्याणकारी गाँवों और नगरों का सेवन, ब्रह्मचर्य का पालन, ब्रह्मचारियों की सेवा करना, धर्मशास्त्र की कथा, और जितेन्द्रिय महर्षियों की सेवा, सात्त्विक, धार्मिक और वृद्धों द्वारा प्रशंसित पुरुषों के साथ सदा बैठना, इस प्रकार ये सब उस भयंकर काल में जिन मनुष्यों का मृत्युकाल अनिश्चित है, उनकी आयु की रक्षा करने वाली औषधियाँ कही गई हैं ॥ १४–१८ ॥

**ॐ इति श्रुत्वा जनपदोद्ध्वंसने कारणानि पुनरपि भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—अथ खलु भगवन्! कुतोमूलमेषां वाय्वादीनां वैगुण्यमुत्पद्यते ? येनोपपन्ना जनपदमुद्ध्वंसयन्तीति ॥ १९ ॥**

वातादि के विकृत होने में कारण — इस प्रकार भगवान् आत्रेय से कहे हुए जनपदोद्ध्वंस के कारणों को सुनकर अग्निवेश ने फिर भी भगवन् आत्रेय से कहा—हे भगवन्! इन वायु आदि की विकृति किस कारण से उत्पन्न होती है जिससे विकृत होकर वे जनपद का नाश करते हैं ॥ १९ ॥

**ॐ तमुवाच भगवानात्रेयः—सर्वेषामप्यग्निवेश! वाय्वादीनां यद्वैगुण्यमुत्पद्यते तस्य मूलमधर्मः, तन्मूलं वाऽसत्कर्म पूर्वकृतं; तयोर्योनिः प्रज्ञापराध एव। तद्यथा—यदा वै देशनगरनिगमजनपदप्रधाना धर्ममुत्क्रम्याधर्मेण प्रजां वर्तयन्ति, तदाश्रितोपाश्रिताः पौरजनपदा व्यवहारोपजीविनश्च तमधर्ममभिवर्धयन्ति, ततः सोऽधर्मः प्रसभं धर्ममन्तर्धत्ते, ततस्तेऽन्तर्हितधर्माणो देवताभिरपि त्यज्यन्ते; तेषां तथाऽन्तर्हितधर्माणामधर्मप्रधानानामपक्रान्तदेवतानामृतवो व्यापद्यन्ते; तेन नापो यथाकालं देवो वर्षति न वा वर्षति विकृतं वा वर्षति, वाता न सम्यगभिवान्ति, क्षितिर्व्यापद्यते, सलिलान्युपशुष्यन्ति, ओषधयः स्वभावं परिहायापद्यन्ते विकृतिं; तत उद्ध्वंसन्ते जनपदाः स्पृश्याभ्यवहार्यदोषात् ॥ २० ॥**

वातादि की विकृति का मूल कारण अधर्म—भगवान् आत्रेय ने अग्निवेश से कहा कि हे अग्निवेश! वायु आदि सबकी जो विकृति होती है उसका मूल अधर्म होता है, या उसका मूल पूर्व जन्म में किए हुए बुरे कर्म हैं। उन दोनों का उत्पत्ति कारण प्रज्ञापराध ही होता है। जैसे—जब देश, नगर, निगम और जनपद के प्रधान, धर्म का त्याग कर अधर्म से प्रजाओं के साथ व्यवहार करते हैं, तब उस प्रधान के आश्रित और उपाश्रित (कर्मचारी और नौकर), नगर और गाँव के लोग या व्यापार के द्वारा जीवन निर्वाह करने वाले, उस अधर्म को अधिक बढ़ाते हैं और तब वह अधर्म बढ़कर सहसा धर्म को तिरोहित कर देता है। उसके बाद लुप्त धर्म वाले वे देवताओं से भी छोड़ दिये जाते हैं। उसी प्रकार लुप्त धर्म वाले, अधर्म की प्रधानता वाले, देवताओं का त्याग करने वाले, उन ग्राम-नगरों में ऋतुयें बिगड़ जाती हैं जिससे इन्द्र उचित समय से जल नहीं बरसाते, या बिल्कुल जल नहीं बरसाते या विकृत रूप में बरसाते हैं, वायु उचित रूप से नहीं बहती; पृथ्वी विकृत हो जाती है, जल सूख जाता है, औषधियाँ अपने स्वाभाविक गुणों को छोड़ कर बिगड़ जाती हैं। इसके बाद स्पृश्य और खाद्य पदार्थों के दोष से जनपद नष्ट हो जाते हैं ॥ २० ॥

---

१. 'तथाविधान्तर्हितधर्माणां' ग.। २. 'स्पर्शाभ्यवहार्यदोषात्' इति पा.।

**तथा शस्त्रप्रभवस्यापि जनपदोद्ध्वंसस्याधर्म एव हेतुर्भवति। येऽतिप्रवृद्धलोभक्रोधमोहमानास्ते दुर्बलानवमत्यात्मस्वजनपरोपघाताय शस्त्रेण परस्परमभिक्रामन्ति, परान् वाऽभिक्रामन्ति, परैर्वाऽभिक्राम्यन्ते॥ २१॥**

युद्ध में मृत्यु भी अधर्ममूलक है — उसी प्रकार युद्धों में शस्त्र और अस्त्र से होने वाले जनपदोद्ध्वंस का भी कारण अधर्म ही है, जैसे—जिन व्यक्तियों में अधिक रूप से लोभ, क्रोध, मोह और अहंकार बढ़ गया है वे दुर्बल व्यक्तियों को दबाकर अपने भाई-बन्धु और दूसरों के नाश के लिये शस्त्रों से परस्पर लड़ते हैं, या दूसरों पर आक्रमण करते हैं या दूसरे लोग उन पर आक्रमण करते हैं॥ २१॥

**रक्षोगणादिभिर्वा विविधैर्भूतसङ्घैस्तमधर्ममन्यद्वाऽप्यपचारान्तरमुपलभ्याभिहन्यन्ते॥**

भूतादि आक्रमण भी अधर्ममूलक है — उस अधर्म या अन्य किसी अपवित्रता आदि अपचार को प्राप्त कर, राक्षस आदि से, या नानाप्रकार के भूत-प्रेतों के समूह से वे (जनपद आदि) मारे जाते हैं॥ २२॥

**तथाऽभिशापप्रभवस्याप्यधर्म एव हेतुर्भवति। ये लुप्तधर्माणो धर्मादपेतास्ते गुरुवृद्धसिद्धर्षिपूज्यानवमत्याहितान्याचरन्ति; ततस्ताः प्रजा गुर्वादिभिरभिशप्ता भस्मतामुपयान्ति प्रागेवा[1]नेकपुरुषकुलविनाशाय. नियतप्रत्ययोपलम्भादनियताश्चा[2]परे॥ २३॥**

शाप भी अधर्ममूलक है — इस प्रकार अभिशाप से उत्पन्न होने वाले जनपदोध्द्वंस का भी कारण अधर्म ही होता है। जिनका धर्म लुप्त हो गया है, जो धर्म से हीन हो गये हैं, वे गुरु, वृद्ध, सिद्ध, ऋषि और पूज्यों का तिरस्कार कर अहित आचरण करते हैं। उससे अनेक पुरुषों के कुल के विनाश के लिए गुरु, वृद्ध आदि से शाप दिये जाने पर वे प्रजायें शीघ्र ही भस्म हो जाती हैं। और दूसरे नियत पुरुष प्रत्यय (शापरूपी कारण) को प्राप्त कर अनियत नाश को प्राप्त होते हैं॥ २३॥

**ॐ प्रागपि चाधर्मादृते नाशुभोत्पत्तिरन्यतोऽभूत्। आदिकाले ह्यदितिसुतसमौजसोऽतिविमल[3]विपुलप्रभावाः प्रत्यक्षदेवदेवर्षिधर्मयज्ञविधिविधानाः[4] शैलसारसंहतस्थिरशरीराः प्रसन्नवर्णेन्द्रियाः पवनसमबलजवपराक्रमाश्चारुस्फिचोऽभिरूपप्रमाणाकृतिप्रसादोपचयवन्तः सत्यार्जवानृशंस्यदानदमनियमतपउपवासब्रह्मचर्यव्रतपरा व्यपगतभयरागद्वेषमोहलोभक्रोधशोकमानरोगनिद्रातन्द्राश्रमक्लमालस्यपरिग्रहाश्च पुरुषा बभूवुरमितायुषः। तेषामुदारसत्त्वगुणकर्मणाम[5]चिन्त्यरसवीर्यविपाकप्रभावगुणसमुदितानि प्रादुर्बभूवुः शस्यानि सर्वगुणसमुदितत्वात् पृथिव्यादीनां कृतयुगस्यादौ। भ्रश्यति तु कृतयुगे केषांचिदत्यादानात् सांपन्निकानां सत्त्वानां शरीरगौरवमासीत्, शरीरगौरवा[6]च्छ्रमः, श्रमादालस्यम्, आलस्यात् संचयः, संचयात् परिग्रह, परिग्रहाल्लोभः प्रादुरासीत् कृते।**

आदियुग में अधर्ममूलक लोभ की उत्पत्ति — प्राचीन काल में अधर्म के बिना रोग की उत्पत्ति किसी दूसरे कारण नहीं होती थी। कृतयुग में मनुष्य देवताओं के समान ओज वाले; अतिनिर्मल,

---

१. 'प्रागेवेति झटिति, अनेकपुरुषकुलविनाशायाभिशप्ता भस्मतां यान्तीत्यर्थः' चक्रः।

२. 'नियतप्रत्ययोपलम्भात् प्रतिनियतपुरुषाभिशापात्, अनियता अमिलिता एव भस्मतां यान्ति न सर्वे जना इत्यर्थः' चक्रः।

३. '०ऽतिबलविपुलप्रभावाः' इति पा०। ४. 'विधिर्यज्ञविधायको वेदः विधानं यज्ञकर्म' चक्रः।

५. 'तेषामुदारसत्त्वगुणैः कर्मणां धर्माणां चाचिन्त्यत्वात्'। ६. 'सत्त्वानां गौरवात्' ग.।

प्रभाव शाली एवं देव, देवर्षि, धर्म, यज्ञ, विधि एवं विधान को प्रत्यक्ष रखने वाले, पर्वत की तरह संघटित एवं दृढ़ शरीर वाले; प्रसन्न वर्ण एवं इन्द्रिय वाले; वायु की तरह बल, वेग एवं पराक्रम वाले; सुन्दर नितम्ब वाले; सुन्दर आकृति, शारीरिक गठन, प्रसन्नता और पुष्टि वाले; सत्य, सरलता, अक्रूरता ( दया ), दान, दम, नियम, तप, उपवास, ब्रह्मचर्यव्रत परायण, भय, राग, द्वेष, मोह, लोभ, क्रोध, शोक, मान, रोग, निद्रा, तन्द्रा, श्रम, क्लम, आलस्य एवं परिग्रह से रहित तथा लम्बी आयु वाले होते थे। कृतयुग के आरम्भ में पृथ्वी आदि के सर्व गुण युक्त होने के कारण उदार मन, गुण और कर्म वाले पुरुषों के लिए अचिन्त्य, रस, वीर्य, विपाक, प्रभाव एवं गुण, युक्त शस्य ( धान्य, जौ, गेहूँ आदि ) उत्पन्न होते थे। कृतयुग के कुछ समय बीतने पर कुछ धनी लोग अधिक भोजन करने लगे। उससे शरीर में भारीपन आ गया। शरीर में भारीपन होने से थकावट आई और थकावट से आलस्य, आलस्य से संचय ( धन आदि का ), संचय से परिग्रह ( धन, सामग्री, परिवार आदि का ) और परिग्रह से लोभ उत्पन्न हुआ।

**ततस्त्रेतायां लोभादभिद्रोहः, अभिद्रोहादनृतवचनम्, अनृतवचनात् कामक्रोधमानद्वेषपारुष्याभिघातभयतापशोकचिन्तोद्वेगादयः प्रवृत्ताः। ततस्त्रेतायां धर्मपादोऽन्तर्धानमगमत्। तस्यान्तर्धानाद् युगवर्षप्रमाणस्य पादह्रासः, पृथिव्यादेश्च गुणपादप्रणाशोऽभूत्। तत्प्रणाशकृतश्च शस्यानां स्नेहवैमल्यरसवीर्यविपाकप्रभावगुणपादभ्रंशः। ततस्तानि प्रजाशरीराणि हीयमानगुणपादैराहारविहारैरयथापूर्वमुपष्टभ्यमानान्यग्निमारुतपरीतानि[1] प्राग्व्याधिभिर्ज्वरादिभिराक्रान्तानि। अतः प्राणिनो ह्रासमवापुरायुषः क्रमश इति ॥ २४ ॥**

त्रेतादि युगों में क्रमशः धर्म का ह्रास — इसके बाद त्रेता युग में लोभ से द्रोह, द्रोह से झूठ बोलना, झूठ बोलने से काम, क्रोध, अहंकार, द्वेष, कठोरता, अभिघात ( दूसरे को या अपने शरीर पर चोट पहुँचाना ), भय, ताप (शारीरिक एवं मानसिक कष्ट), शोक, चिन्ता और उद्वेग आदि की प्रवृत्ति हुई। उससे त्रेता में धर्म का एक पाद (चतुर्थांश) लुप्त हो गया। उसके नष्ट होने से कृतयुग की जो आयु थी उतने वर्षों में से चौथाई वर्ष त्रेता की आयु कम हो गई और पृथ्वी आदि पंचमहाभूतों के भी गुणों का चौथाई अंश नष्ट हो गया। उन पंचमहाभूतों के गुणों के नष्ट होने से शस्यों ( धान्य ) में से स्निग्धता, निर्मलता, रस, वीर्य, विपाक और प्रभाव में भी चौथाई रूप से कमी हो गई। तब वे कम हुए चतुर्थांश गुण वाले आहार-विहारों से पहले की तरह पालित न होती हुई अग्नि और वायु से युक्त हुई प्रजा के शरीर पहले ज्वर आदि व्याधियों से आक्रान्त हो गये और प्राणियों की आयु में क्रमशः ह्रास होने लगा ॥ २४ ॥

**भवतश्चात्र—**

**युगे युगे धर्मपादः क्रमेणानेन हीयते। गुणपादश्च भूतानामेवं लोकः प्रलीयते ॥ २५ ॥**
**संवत्सरशते[2] पूर्णे याति संवत्सरः क्षयम्। देहिनामायुषः काले यत्र यन्मानमिष्यते ॥ २६ ॥**
**इति विकाराणां प्रागुत्पत्तिहेतुरुक्तो भवति ॥ २७ ॥**

युगानुसार धर्म और आयु में क्रमशः ह्रास — युग-युग (प्रत्येक) में इसी क्रम से धर्म का एक-एक पाद कम होता जाता है और पंचमहाभूतों के गुणों में से भी एक-एक पाद न्यून होता जाता है। धीरे-धीरे एक-एक पाद के नष्ट होने से संसार का प्रलय हो जाता है। जिस युग में मनुष्यों की

१. 'हीयमानानि हीयमानगुणपादैर्हीयमानगुणैश्चाहारविहारैरयथापूर्वमुपष्टभ्यमानान्यग्निमारुतपरीतानि' यो.। २. 'संवत्सराणां शते शतकृत्वो विभक्तानामेकैकभागे संपूर्णे जाते तद्युगोत्पन्नानां देहिनां तत्तत्परिमितस्यायुष एकैकः संवत्सरः क्षयं याति' गङ्गाधरः।

या प्राणिमात्र की जितनी आयु बताई गई है, उसमें उस युग का सौवाँ हिस्सा समाप्त होने पर मनुष्य की आयु एक वर्ष कम हो जाती है। इस प्रकार रोगों की प्रथम उत्पत्ति का कारण बताया गया है॥ २५-२७॥

**विमर्श**—जिस युग में मनुष्य का जितना आयुमान माना गया है, उसमें १ वर्ष की कमी तब होती है जब उस युग के आयुमान का सौवां भाग समाप्त होता है, इस प्रकार एक-एक सौवें भाग के समाप्त होते-होते युग की आयु समाप्त होने पर सौ वर्ष मनुष्यों की आयु कम हो जाती है। तात्पर्य यह है कि कृतयुग में मनुष्यों की आयु ४०० वर्ष की होती थी। जब कृतयुग समाप्त हुआ तब मनुष्यों की आयु ३०० वर्ष की हो गई। पुनः त्रेतायुग का सौवां भाग समाप्त होने पर १ वर्ष आयु कम हो गई और त्रेता के समाप्त होने पर द्वापर में २०० वर्ष की आयु हो गई, फिर उसी क्रम से द्वापर के सौवां भाग समाप्त होने पर मनुष्य की आयु १ वर्ष कम होकर द्वापर के समाप्त होने पर कलि में सौ वर्ष की आयु हो गई। कलियुग की आयु ४ लाख ३२ हजार वर्ष है। अतएव कलि के मान का सौवाँ भाग अर्थात् ४ हजार ३२० वर्ष समाप्त होने पर मनुष्य की आयु ९९ वर्ष हो जायगी। इस प्रकार कलि के अन्त में आयु के अभाव में प्रलय हो जायगा।

**❀ एवंवादिनं भगवन्तमग्निवेश उवाच—किन्नु खलु भगवन्! नियतकालप्रमाणमायुः सर्वं न वेति॥ २८॥**

## ( २ ) नियत तथा अनियतआयु प्रकरण

आयु-विषयक प्रश्न — इस तरह कहने वाले भगवान आत्रेय से अग्निवेश ने पूछा कि भगवन्! सभी जीवधारियों की आयु नियत काल तक होती है या नहीं॥ २८॥

**तं भगवानुवाच—**

**❀ इहाग्निवेश! भूतानामायुर्युक्तिमपेक्षते। दैवे पुरुषकारे च स्थितं ह्यस्य बलाबलम्॥२९॥**

निश्चित और अनिश्चित आयु में युक्ति — भगवान आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश! इस लोक में प्राणिमात्र की आयु युक्ति की अपेक्षा करती है। इस आयु का बलाबल ( अधिक होना या कम होना ) दैव ( भाग्य ) और पुरुषकार ( कर्त्तव्य ) पर आधारित है॥ २९॥

**❀ दैवमात्मकृतं विद्यात् कर्म यत् पौर्वदैहिकम्। स्मृतः पुरुषकारस्तु क्रियते यदिहापरम्॥३०॥**

दैव और पुरुषकार की परिभाषा — पूर्व में स्वयं किया गया कर्म दैव समझना चाहिए। और दूसरा जो इस जन्म में किया जाता है उसे पुरुषकार ( पुरुषार्थ ) माना जाता है॥ ३०॥

**❀ बलाबलविशेषोऽस्ति तयोरपि च कर्मणोः। दृष्टं हि त्रिविधं कर्म हीनं मध्यममुत्तमम्॥३१॥**

त्रिविध कर्म — उन दोनों दैव और पुरुषार्थ कर्मों में प्रधानता ( बल ) और अप्रधानता ( अबल ) की विशेषता होती है। कर्म तीन प्रकार के देखे जाते हैं, हीन, मध्य और उत्तम॥३१॥

**विमर्श**—प्रायः देखा जाता है कभी भाग्य बलवान, कभी कर्म बलवान, कभी भाग्य और कर्म दोनों बलवान होते हैं, जैसे बताया है कि—'जितेन्द्रियं नानुपतन्ति रोगास्तत्कालयुक्तं यदि नास्ति दैवम्।' ( शा. अ. २।४४ ) अर्थात् जितेन्द्रिय होकर नियमित रूप से स्वास्थ्य के नियमों का पालन करने पर तब रोग नहीं होते हैं जब उस समय उस व्यक्ति का दैव ( पूर्वजन्मकृत दुष्कर्म ) प्रधान न हो। इसी प्रकार दैव के होते हुए यदि पुरुषकार प्रधान होता है तब दैव दब जाता है और पुरुषार्थ से कार्य होता है।

**❀ तयोरुदारयोर्युक्तिर्दीर्घस्य च सुखस्य च। नियतस्यायुषो हेतुर्विपरीतस्य चेतरा॥ ३२॥**
**मध्यमा मध्यमस्येष्टा कारणं शृणु चापरम्। दैवं पुरुषकारेण दुर्बलं ह्युपहन्यते॥ ३३॥**

**॥ दैवेन चेतरत् कर्म विशिष्टेनोपहन्यते। दृष्ट्वा[1] यदेके मन्यन्ते नियतं मानमायुषः ॥ ३४ ॥**

कर्मानुसार आयु — दैव और पुरुषार्थ इन दोनों की उत्तमता का योग (संयोग) हो तो निश्चित रूप से सुखपूर्वक दीर्घ आयु की प्राप्ति होती है और इतर विपरीत (हीन संयोग) अर्थात् अनियत रूप से दुःखपूर्वक अल्प आयु का कारण होता है। दोनों का मध्य रूप से संयोग मध्यम रूप से सुख एवं दुःखपूर्वक मध्यम आयु का कारण है।

नियत अनियत आयु में युक्ति — इस नियत एवं अनियत आयु का एक दूसरा भी कारण है, उसे सुनो। दुर्बल भाग्य को बलवान पुरुषार्थ नष्ट कर देता है। इसी तरह दुर्बल पुरुषार्थ को बलवान भाग्य नष्ट कर देता है। इस बात को देखकर कई लोग आयु को नियत मानते हैं ॥ ३२-३४ ॥

**विमर्श**—जब दैव बलवान होता है और उसके समान पुरुषार्थ बलवान नहीं किया जाता तब पुरुषार्थ दुर्बल ही रहता है अतः दुर्बल होने के कारण पुरुषार्थ का कोई भी फल नहीं होता है। इसीसे आयु का मान नियत माना जाता है।

**॥ कर्म किंचित् क्वचित् काले विपाके नियतं महत्। किंचित्त्वकालनियतं प्रत्ययैः प्रतिबोध्यते[2]॥**

कर्म फल के नियत और अनियत होने में युक्ति — किसी प्रबल कर्म का विपाक काल (फल देने का समय) निश्चित होता है और किसी का विपाक काल अनिश्चित होता है किन्तु कारणों से फलोन्मुख किया जाता है ॥ ३५ ॥

**॥ तस्मादुभयदृष्टत्वादेकान्तग्रहणमसाधु। निदर्शनमपि चात्रोदाहरिष्यामः—यदि हि नियतकालप्रमाणमायुः सर्वं स्यात्, तदाऽऽयुष्कामाणां न मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहार-होमनियमप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनाद्याः क्रिया इष्टयश्च प्रयोज्येरन्; नोद्भ्रान्तचण्डचपलगोगजोष्ट्रखरतुरगमहिषादयः पवनादयश्च दुष्टाः परिहार्याः स्युः, न प्रपात-गिरिविषमदुर्गाम्बुवेगाः, तथा न प्रमत्तोन्मत्तोद्भ्रान्तचण्डचपलमोहलोभाकुलमतयः, नारयः, न प्रवृद्धोऽग्निः, न च विविधविषाश्रयाः सरीसृपोरगादयः, न साहसं, नादेशकालचर्या, न नरेन्द्रप्रकोप इति; एवमादयो हि भावा नाभावकराः स्युः, आयुषः सर्वस्य नियतकाल-प्रमाणत्वात्। न चानभ्यस्ताकालमरणभयनिवारकाणामकालमरणभयमागच्छेत् प्राणिनां, व्यर्थाश्चारम्भकथाप्रयोगबुद्धयः स्युर्महर्षीणां रसायनाधिकारे, नापीन्द्रो नियतायुषं शत्रुं वज्रेणाभिहन्यात्, नाश्विनावार्तं भेषजेनोपपादयेतां[3], न महर्षयो यथेष्टमायुस्तपसा प्राप्नुयुः, न च विदितवेदितव्या महर्षयः ससुरेशाः सम्यक् पश्येयुरुपदिशेयुराचरेयुर्वा। अपि च सर्वचक्षुषामेतत् परं यदैन्द्रं[4] चक्षुः, इदं चाप्यस्माकं तेन प्रत्यक्षं; यथा—पुरुषसहस्राणामुत्थायोत्थायाहवं[5] कुर्वतामकुर्वतां चातुल्यायुष्ट्वं, तथा जातमात्राणामप्रतीकारात् प्रतीकाराच्च, अविषविषप्राशिनां चाप्यतुल्यायुष्ट्वमेव, न च तुल्यो योगक्षेम उदपानघटानां चित्रघटानां चोत्सीदतां; तस्माद्धितोपचारमूलं जीवितम्, अतो विपर्ययान्मृत्युः। अपि च देशकालात्मगुणविपरीतानां कर्मणामाहारविकाराणां च क्रमोपयोगः[6] सम्यक्, त्यागः सर्वस्य चातियोगायोगमिथ्यायोगानां सर्वातियोगसंधारणम्, असंधारणमुदीर्णानां च गतिमतां, साहसानां च वर्जनम्, आरोग्यानुवृत्तौ हेतुमुपलभामहे सम्यगुपदिशामः सम्यक् पश्यामश्चेति ॥ ३६ ॥**

---

१. 'दैवेन पुरुषकारं पराभूतं दृष्ट्वा' चक्रः।
२. 'दृष्टकारणैरुद्रिक्तं क्रियते' चक्रः।
३. 'भेषजेनोपचरेतान्' इति पा०।
४. 'यद्दिव्यं चक्षुः' ग.।
५. 'आहारम्' इति पा०।
६. 'क्रियोपयोगः' इति पा०।

आयु के नियत और अनियत होने में उदाहरण — दुर्बल दैव-पुरुषार्थ से तथा दुर्बल पुरुषार्थ दैव ( भाग्य ) से नष्ट किया जाता है। इन दोनों प्रकार के दृष्टान्त के मिलने से एक ही पक्ष का ग्रहण करना ठीक नहीं। इस विषय में उदाहरण भी दिया जाता है। यदि सभी प्राणी नियतकाल तक आयु वाले हों तो आयु-वृद्धि की इच्छा से मन्त्र, औषध सेवन, मणिमुक्तादि रत्नों का धारण, मङ्गलपाठ, बलि आदि का प्रयोग, होम, किसी विशेष नियम का पालन, किसी पाप कर्म से उत्पन्न आयु-प्रत्यवाय में प्रायश्चित्त का प्रयोग, उपवास, स्वस्त्ययन पाठ, समय पर नम्रता प्रकाशन, इतस्ततः तीर्थादि में गमन-क्रिया और आयु वृद्धि के लिए यागादि क्रिया का प्रयोग कोई भी न करे। घबराये हुए, क्रोधी, चञ्चल साँड़, हाथी, ऊँट, गदहा, घोड़ा, भैंसा आदि और आँधी, अग्नि आदि से भी अपनी रक्षा न की जाय। इसी प्रकार जल-प्रपात, नीच-ऊंच, ऊबड़ खाबड़ पर्वत तथा जल के तीव्र वेग तथा नशेबाज, प्रमत्त, विकृत स्वभाव वाले, क्रोधी चञ्चल और मोह-लोभ से व्याकुल मति वाले लोगों से न बचा जाय; शत्रुओं से बचने का प्रयत्न न किया जाय; इसी प्रकार बढ़ी प्रचण्ड अग्नि, विषैले पदार्थ, विषधर सर्प, बिच्छू आदि से भी न बचा जाता; साहस पूर्वक शक्ति से अधिक काम करना, स्थान और अवसर के विपरीत आचरण, राजा के कोप से प्राप्त कैद, वध, लंघन आदि भी मनुष्यों का नाश न कर पाती यदि उनकी आयु नियत होती। जब किसी की भी मृत्यु अकाल में न होगी तब तो अकाल में मरने में अनभ्यस्त प्राणियों में या अकाल मृत्यु को दूर करने वाले उपायों का जो अभ्यास नहीं किये हैं उनमें अकाल मृत्यु का भय न आता और ऋषियों ने रसायन प्रकरण में आयु-वर्द्धन की कथा, प्रयोग और आयु के लिए जो बुद्धि ( मत ) प्रगट किए हैं वे सब व्यर्थ हो जाते। नियत आयु वाले शत्रु को इन्द्र भी वज्र से न मार सकते। रोगाक्रान्त को औषध से अश्विनीकुमार भी अच्छे करने में प्रवृत्त न होते, महर्षि लोग तपस्या के द्वारा अपनी इच्छानुसार आयु को नहीं प्राप्त करते, भविष्य को जानने वाले महर्षि लोग देवताओं के साथ रसायन औषधों को न देखते अर्थात् उसका विचार न करते तथा न जानने का प्रयास, न उपदेश आदि करते और न स्वयं आचरण करते। और भी सभी चक्षुओं ( ज्ञान ) में जो यह श्रेष्ठ इन्द्र चक्षु ( दिव्य ज्ञान ) है उससे यह सब भी हम लोगों को प्रत्यक्ष है। जैसे कि—युद्ध करने वाले और न करने वालों में अतुल्य आयु देखी जाती है, रोगों की उत्पत्ति होते ही चिकित्सा करने और न करने में, विष से हीन भोजन और विषयुक्त भोजन करने में भिन्न-भिन्न आयु दीख पड़ती हैं, समान रूप से जल पीने का घड़ा और चित्र में बने घड़े का समान योग क्षेम ( नहीं प्राप्त वस्तु को प्राप्त करना योग, और प्राप्त वस्तु की रक्षा करना क्षेम कहा जाता है ) नहीं होता है, क्योंकि जल को लाना, उठाना, रखना आदि के कारण से घड़ा शीघ्र फूट जाता है, चित्र स्थित घड़ा एक स्थान पर स्थिर रहने के कारण बहुत दिनों तक बना रहता है। इसलिए हित उपचार ( आहार-विहार ) करने से जीवन और अहित आहार-विहार से मृत्यु होती है और देश, काल, आत्मगुण से विपरीत कर्म और आहार विहार का ठीक-ठीक प्रयोग, सभी अतियोग, अयोग और मिथ्यायोगों का त्याग, सभी प्रकार के वेगों के अतियोगों का धारण, निकलते हुए और गतिशील वेगों को न रोकना, अति साहस न करना आदि आरोग्य होने में कारण है ऐसा हम लोग जानते हैं, उपदेश करते हैं और देखते भी हैं ॥ ३६ ॥

**अतः परमग्निवेश उवाच–एवं सत्यनियतकालप्रमाणायुषां भगवन्! कथं कालमृत्युरकालमृत्युर्वा भवतीति ॥ ३७ ॥**

काल और अकाल मृत्यु — इसके बाद अग्निवेश ने कहा कि हे भगवन्! इस प्रकार

अनिश्चित काल तक स्थिर आयु वाले पुरुषों की काल मृत्यु और अकाल मृत्यु ये दोनों कैसे होती हैं ? ॥ ३७ ॥

**तमुवाच भगवानात्रेयः—श्रूयतामग्निवेश! यथा यानसमायुक्तोऽक्षः प्रकृत्यैवाक्षगुणैरुपेतः स च सर्वगुणोपपन्नो वाह्यमानो यथाकालं स्वप्रमाणक्षयादेवावसानं गच्छेत्, तथाऽऽयुः शरीरोपगतं बलवत्प्रकृत्या यथावदुपचर्यमाणं स्वप्रमाणक्षयादेवावसानं गच्छति; स मृत्युः काले। यथा च स एवाक्षोऽतिभाराधिष्ठितत्वाद्विषमपथादपथादक्षचक्रभङ्गाद्वाह्यवाहकदोषादणिमोक्षादनुपाङ्गात् पर्यसनाच्चान्तराऽवसानमापद्यते, तथाऽऽयुरप्ययथाबलमारम्भादयथाग्न्यभ्यवहरणाद्विषमाभ्यवहरणाद्विषमशरीरन्यासादतिमैथुनादसत्संश्रयादुदीर्णवेगविनिग्रहाद्विधार्यवेगाविधारणाद्भूतविषवाय्वग्न्युपतापादभिघातादाहारप्रतीकारविवर्जनाच्चान्तराऽवसानमापद्यते, स मृत्युरकाले; तथा ज्वरादीनप्यातङ्कान्मिथ्योपचरितानकालमृत्यून् पश्याम इति ॥ ३८ ॥**

काल और अकाल मृत्यु होने में युक्ति — इस प्रकार कहने वाले अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा—सुनो अग्निवेश ! जैसे गाड़ी में लगा हुआ धुरा (Axis) स्वभावसे ही अपने गुणों से युक्त और सर्वगुण-सम्पन्न होते हुए घिस जाने के कारण यथासमय नष्ट हो जाता है इसी प्रकार शरीर से सम्बन्ध रखने वाली प्रकृति से बलवान् आयु, जब नियमतः दिनचर्या, रात्रिचर्या, ऋतुचर्या का पालन तथा हित वस्तुओं का ही सेवन करने पर धीरे-धीरे अपने प्रमाण से क्षय होती है तो उसे काल मृत्यु कहते हैं। जिस प्रकार उत्तम धुरा गाड़ी के ऊपर अत्यन्त भार लादने से विषम ( टेढ़े ) रास्ता से, बिना रास्ते ले चलने से, गाड़ी के चलते समय धुरा और चक्के के अलग हो जाने से, गाड़ीवान की असावधानी से, बैलों की उद्दण्डता से, अणि ( धुरे के अन्तभाग में चक्का न निकले इसलिए लगाई हुई कील ) के निकल जाने से, तेल आदि स्नेह का सर्वथा अभाव होने से, उलटने या गिर जाने से, पूरे समय तक न चल बीच में ही नष्ट हो जाता है उसी प्रकार शरीर में स्थित आयु भी बल या शक्ति से अधिक अनुचित साहसपूर्वक कार्य का आरम्भ करने से, अग्नि के बल को बिना विचारे भोजन करने से, विषम भोजन से, अपने शरीर को विषम रूप से रखने से या विषम व्यायाम से, अतिमैथुन से, असज्जनों के साथ से, आये हुए मलमूत्र के वेगों को रोकने से, धारण करने योग्य काम-क्रोधादि के वेगों को न रोकने से, प्रेत, विष, दुष्ट वायु और अग्नि के ताप से, चोट लगने से, भोजन और उत्पन्न रोगों की चिकित्सा न करने से बीच में ही जो समाप्त हो जाती है उसे अकाल मृत्यु कहते हैं। ज्वर आदि व्याधियों के प्रभाव से और उत्पन्न रोगों की उत्तम रीति से चिकित्सा न करने पर भी अकाल मृत्यु होती है, यह स्पष्ट देखा जाता है ॥

**॥ अथाग्निवेशः पप्रच्छ—किन्नु खलु भगवन्! ज्वरितेभ्यः पानीयमुष्णं प्रयच्छन्ति भिषजो भूयिष्ठं न तथा शीतम्, अस्ति च शीतसाध्योऽपि धातुर्ज्वरकर इति ॥ ३९ ॥**

उष्ण जल हितकर क्यों ? — इसके बाद अग्निवेश ने पूछा कि हे भगवन् ! वैद्य लोग ज्वर-पीड़ित व्यक्तियों को अधिक रूप में गरम जल क्यों देते हैं और उसी प्रकार शीतल जल क्यों नहीं देते, क्योंकि ज्वर उत्पन्न करने वाली पित्तधातु शीतल क्रिया से साध्य होती है ॥ ३९ ॥

**॥ तमुवाच भगवानात्रेयः—ज्वरितस्य कायसमुत्थानदेशकालानभिसमीक्ष्य पाचनार्थं[1] पानीयमुष्णं प्रयच्छन्ति भिषजः। ज्वरो ह्यामाशयसमुत्थः, प्रायो भेषजानि चामाशय-**

---

१. 'पर्यसनं परिक्षेपः, अनुपाङ्गादिति स्नेहादानात्' चक्रः।

२-३. 'व्यसनमापद्यते' इति पा०।

**समुत्थानां विकाराणां पाचनवमनापतर्पणसमर्थानि भवन्ति; पाचनार्थं च पानीयमुष्णं, तस्मादेतज्ज्वरितेभ्यः प्रयच्छन्ति भिषजो भूयिष्ठम्। तद्धि तेषां पीतं वातमनुलोमयति, अग्निं चोदर्यमुदीरयति, क्षिप्रं जरां गच्छति, श्लेष्माणं परिशोषयति, स्वल्पमपि च पीतं तृष्णाप्रशमनायोपकल्पते; तथायुक्तमपि चैतन्नात्यर्थोत्सन्नपित्ते ज्वरे सदाहभ्रमप्रलापातिसारे वा प्रदेयम्, उष्णेन हि दाहभ्रमप्रलापातिसारा भूयोऽभिवर्धन्ते, शीतेन चोपशाम्यन्तीति ॥ ४० ॥**

उष्ण जल के कार्य — उस अग्निवेश से आत्रेय ने कहा कि वैद्य समुदाय ज्वर से पीडित रोगियों के शरीर, निदान, देश, काल का विचार कर दोषों के पाचन के लिए उष्ण जल देते हैं। ज्वर आमाशय से उत्पन्न होता है और प्रायः आमाशय से उत्पन्न होने वाले रोगों को दूर करने में पाचन, वमन, अपतर्पण औषध समर्थ होती है। इसलिए दोषों के पाचन के लिए ही वैद्य, ज्वर से पीडित रोगियों को उष्ण जल देते हैं। यह पीया हुआ उष्ण जल वायु का अनुलोमन करता है, पेट की अग्नि को तीव्र करता है, शीघ्र ही पच जाता है, कफ का शोषण करता है, थोड़ा भी पीने से प्यास को शान्त करता है। इस प्रकार के गुणयुक्त होने पर भी उष्ण जल अत्यन्त बढ़े हुए पित्त ज्वर में या दाह, भ्रम, प्रलाप से युक्त अतिसार में नहीं दिया जाता है। क्योंकि उष्ण द्रव्यों के प्रयोग से पुनः दाह, भ्रम, प्रलाप, अतिसार अधिक बढ़ जाते हैं और शीतल द्रव्यों के प्रयोग से शान्त होते हैं ॥ ४० ॥

**भवति चात्र—**

**॥ शीतेनोष्णकृतान् रोगाञ्छमयन्ति भिषग्विदः। ये तु शीतकृता रोगास्तेषामुष्णं भिषग्जितम् ॥**

निदान-विपरीत औषध का निर्देश — आयुर्वेदशास्त्र को जानने वाले उत्तम वैद्य उष्ण द्रव्यों के प्रयोग से उत्पन्न होने वाले रोगों की चिकित्सा शीतल द्रव्यों से करते हैं और जो शीतल द्रव्यों के प्रयोग से रोग उत्पन्न होते हैं उनमें उष्ण द्रव्यों के प्रयोग से लाभ पहुँचाते हैं ॥ ४१ ॥

**॥ एवमितरेषामपि व्याधीनां निदानविपरीतं भेषजं भवति; यथा—अपतर्पणनिमित्तानां व्याधीनां नान्तरेण पूरणमस्ति शान्तिः, तथा पूरणनिमित्तानां व्याधीनां नान्तरेणापतर्पणम् ॥ ४२ ॥**

और भी — इसी प्रकार निदान से विपरीत अन्य रोगों की औषध की जाती है, जैसे अपतर्पण से उत्पन्न रोगों की चिकित्सा बिना संतर्पण के नहीं होती और सन्तर्पण से उत्पन्न होने वाले रोगों की चिकित्सा बिना अपतर्पण के नहीं होती ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—इसी आधार पर सुश्रुत ने—'संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्। वातादीनां प्रतीकारः प्रोक्तो विस्तरतो मया ॥' से सभी प्रकार के रोगों में कारण का त्याग और विपरीत का सेवन यह संक्षेप में चिकित्सा बताई है और विस्तार से वातादि दोषों की एवं व्याधियों की अलग-अलग चिकित्सा की जाती है। अतर्पण और संतर्पण से उत्पन्न रोगों की चिकित्सा सूत्रस्थान के २२-२३ वें अध्याय में बताई गई है, वहीं देखना चाहिए।

**॥ अपतर्पणमपि च त्रिविधं—लङ्घनं, लङ्घनपाचनं, दोषावसेचनं चेति ॥ ४३ ॥**

अपतर्पण का भेद — अपतर्पण के तीन भेद होते हैं—१. लंघन, २. लंघनपाचन, ३. दोषावसेचन ( दोषों को निकालना ) आदि ॥ ४३ ॥

**तत्र लङ्घनमल्पबलदोषाणां, लङ्घनेन ह्यग्निमारुतवृद्ध्या वातातपपरीतमिवाल्पमुद-**

---

१. 'विरेचनवमनापतर्पणसंशमान्येव' ग.। २. 'अग्निं चानुदीर्णमुदीरयति' ग.।

**कमल्पो दोषः प्रशोषमापद्यते; लङ्घनपाचने तु मध्यबलदोषाणां, लङ्घनपाचनाभ्यां हि सूर्यसंतापमारुताभ्यां पांशुभस्मावकिरणैरिव चानतिबहूदकं मध्यबलो दोषः प्रशोषमापद्यते; बहुदोषाणां पुनर्दोषावसेचनमेव कार्यं, न ह्यभिन्ने केदारसेतौ पल्वलाप्रसेकोऽस्ति, तद्वद्दोषावसेचनम् ॥ ४४ ॥**

लङ्घन, पाचन और दोषावसेचन से लाभ — दोषों का बल जब थोड़ा होता है तब लंघन किया जाता है। लंघन से अग्नि और वायु इन दोनों की साथ ही वृद्धि हो जाती है। इससे जिस प्रकार वायु और धूप की प्रबलता से थोड़े जल वाले तालाब सूख जाते हैं, उसी प्रकार अल्प दोष अग्नि और वायु के बढ़ने से सूख जाते हैं। दोषों का मध्यबल होता है तो लंघन-पाचन किया जाता है। जिस प्रकार सूर्य का ताप और वायु की वृद्धि इनके साथ-साथ धूलि को मध्यम स्तर के तालाब में छोड़ देने से उसका जल सूख जाता है, उसी प्रकार लंघन-पाचन से मध्य दोष नष्ट हो जाते हैं। तात्पर्य यह है कि लंघन से दोष सूख जाते हैं, जैसे धूप और वायु से जल सूखता है। पाचन दोष का शोषण करता है जैसे धूल से जल का शोषण होता है। यदि दोष अधिक वृद्ध होते हैं तो उनकी चिकित्सा दोषावसेचन होती है। जैसे बिना खेत का मोड़ तोड़े उसमें इकट्ठा हुआ पानी नहीं सुखाया जा सकता उसी तरह दोषों का अवसेचन ( वमन, विरेचन आदि द्वारा निकालना ) भी समझना चाहिए ॥ ४४ ॥

**ॐ दोषावसेचनमन्यद्वा भेषजं प्राप्तकालमप्यातुरस्य नैवंविधस्य कुर्यात्। तद्यथा—अनपवादप्रतीकारस्याधनस्यापरिचारकस्य[1] वैद्यमानिनश्चण्डस्यासूयकस्य तीव्राधर्मारुचेरतिक्षीणबलमांसशोणितस्यासाध्यरोगोपहतस्य मुमूर्षुलिङ्गान्वितस्य चेति। एवंविधं ह्यातुरमुपचरन् भिषक् पापीयसाऽयशसा योगमृच्छतीति ॥ ४५ ॥**

अचिकित्स्य पुरुष — आवश्यक होने पर भी निम्नाङ्कित प्रकार के पुरुषों में दोषों का वमन-विरेचन द्वारा निकालना या अन्य प्रकार की औषध का प्रयोग करना, यह दोनों कार्य नहीं करना चाहिए। हितकर वचनों को न मानने वाला, धनहीन, सेवकरहित, अपने को वैद्य समझने वाला, क्रोधी, दूसरों की निन्दा करनेवाला, अधर्म में अधिक लिप्त रहने वाला, अधिक रूप में बल, मांस, रक्त जिसका क्षीण हो गया है, असाध्य रोग के लक्षणों वाला और अरिष्ट के पूर्ण लक्षणों से युक्त, इनकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए। इस प्रकार के रोगियों की चिकित्सा करने से वैद्य को पाप लगता है और यश न मिलकर भयंकर निन्दा होती है ॥ ४५ ॥

**भवति चात्र—**
**तदात्वे चानुबन्धे वा यस्य स्यादशुभं फलम्। कर्मणस्तन्न कर्तव्यमेतद् बुद्धिमतां मतम् ॥**
**(अल्पोदकद्रुमो यस्तु प्रवातः प्रचुरातपः। ज्ञेयः स जाङ्गलो देशः स्वल्परोगतमोऽपि च ॥**
**प्रचुरोदकवृक्षो यो निवातो दुर्लभातपः। अनूपो बहुदोषश्च, समः साधारणो मतः ॥४८॥)**

वैद्य का कर्त्तव्य — कार्य करते समय तत्काल या भविष्य में जिसका फल अशुभ अर्थात् हानिकर तो उस कार्य को नहीं करना चाहिए, यह बुद्धिमानों का सिद्धान्त है।

देश भेद — देश तीन प्रकार के माने गये हैं, जांगल, अनूप, साधारण। जहाँ थोड़ा जल, थोड़े वृक्ष हों, हवा अधिक चलती हो, धूप अधिक लगती हो, रोग कम होते हों, ऐसे देश को जांगल कहा जाता है। जहाँ अधिक जल और वृक्ष हों, हवा वेग से न बहती हो, धूप कम

---

१. 'अल्पवादप्रतीकारस्य' ग.। २. 'अपचारिकस्य' ह.।

लगती हो, दोषों की वृद्धि अधिक होकर प्रायः रोग अधिक होते हों उसे अनूप कहा जाता है और जहाँ इन दोनों देशों के लक्षण परस्पर मिलते हों उसे साधारण देश कहा जाता है ॥४६-४८॥

**तत्र श्लोकाः—**

**पूर्वरूपाणि सामान्या हेतवः सस्वलक्षणाः। देशोद्ध्वंसस्य भैषज्यं हेतूनां मूलमेव च ॥४९॥**
**प्राग्विकारसमुत्पत्तिरायुषश्च क्षयक्रमः। मरणं प्रति भूतानां कालाकालविनिश्चयः ॥ ५० ॥**
**यथा चाकालमरणं यथायुक्तं च भेषजम्। सिद्धिं यात्यौषधं येषां न कुर्याद्येन हेतुना ॥५१॥**
**तदात्रेयोऽग्निवेशाय निखिलं सर्वमुक्तवान्। देशोद्ध्वंसनिमित्तीये विमाने मुनिसत्तमः ॥५२॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने जनपदोद्-ध्वंसनीयविमानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥**

अध्याय-उपसंहार — जनपदोद्ध्वंस होने का पूर्वरूप, सामान्य कारण और उनके लक्षण, चिकित्सा और जनपदोद्ध्वंस के कारण भूत वात, जल, देश, काल आदि के मूल (अधर्म), रोगों की प्रारम्भिक उत्पत्ति, आयु का विचार, आयु के क्षय का क्रम, प्राणियों की काल में या अकाल में मृत्यु होने का निश्चय जैसे अकाल-मृत्यु या काल-मृत्यु होती है उसका विचार, जिस प्रकार औषधि प्रयोग होने पर काम करती है उसका विचार, जिन व्यक्तियों की चिकित्सा नहीं करनी चाहिए, चिकित्सा न करने में कारण और देशों का विचार, ये सभी बातें आत्रेय ने विमान-स्थान के इस जनपदोद्ध्वंस नामक तीसरे अध्याय में बतायी हैं ॥ ४९-५२ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में जनपदोद्ध्वंसनीय नामक तृतीय अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थोऽध्यायः

**अथातस्त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीयं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीय विमान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—इसके पहले जनपदोद्ध्वंस नामक अध्याय में व्याधियों की उत्पत्ति बताई गई है। उनका उचित रूप में ज्ञान कराने के लिए इस अध्याय में तीन प्रकार से रोगों की विशेष जानकारी हो इसलिए तीन प्रमाणों का निर्देश किया गया है।

**❀ त्रिविधं खलु रोगविशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—आप्तोपदेशः, प्रत्यक्षम्, अनुमानं चेति ॥**

त्रिविध रोग विज्ञान — रोग विशेष का ज्ञान तीन प्रकार से होता हैं। जैसे आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान ॥ ३ ॥

**विमर्श** — रोग जानने के लिए विभिन्न कारण माने गये हैं। जैसे—'निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा। सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम् ॥' और 'दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः परीक्षेताथ रोगिणम्'। अथवा 'पञ्चभिर्ज्ञानेन्द्रियैः परिप्रश्नेन च ॥' इन उपायों के द्वारा रोग और रोगी की परीक्षा बताई गई है। पर इनके लिए इन तीनों प्रमाणों की आवश्यकता होती है। अर्थात् ये तीन उन उपायों को जानने के लिए साधन हैं।

**तत्राप्तोपदेशो नाम आप्तवचनम् । आप्ता ह्यवितर्कस्मृतिविभागविदो निष्प्रीत्युपताप-दर्शिनश्च । तेषामेवंगुणयोगाद्यद्वचनं तत् प्रमाणम् । अप्रमाणं पुनर्मत्तोन्मत्तमूर्खरक्तदुष्टा-दुष्टवचनमिति;**[1]

(१) आप्तोपदेश — आप्त के वचनों को आप्तोपदेश कहा जाता है। आप्त पुरुष तर्क से रहित अर्थात् निश्चित ज्ञान वाले, स्मरण-शक्ति उत्पन्न तथा कार्य और अकार्य के विभाग को जानने वाले होते हैं, जो किसी भी प्राणी के प्रति प्रीति उपताप अर्थात् राग-द्वेष से रहित हैं इस प्रकार के व्यक्तियों को आप्त माना जाता है। वे इन गुणों से युक्त होने के कारण जो वचन कहते हैं वह प्रमाण माना जाता है और मतवाले, पागल, मूर्ख का वचन वह चाहे दुष्ट हो अथवा अदुष्ट हो तो भी अप्रमाण माना जाता है ॥ ४ ॥

**प्रत्यक्षं तु खलु तद्यत् स्वयमिन्द्रियैर्मनसा**[2] **चोपलभ्यते ।**

(२) प्रत्यक्ष का लक्षण — जो वस्तु स्वयं इन्द्रियों और मन के द्वारा जानी जाती है उसे प्रत्यक्ष ज्ञान कहा जाता है।

**अनुमानं खलु तर्को युक्त्यपेक्षः ॥ ४ ॥**

(३) अनमान का लक्षण — युक्ति की अपेक्षा रखनेवाले तर्क का नाम अनुमान है ॥ ४ ॥

**त्रिविधेन खल्वनेन ज्ञानसमुदायेन पूर्वं परीक्ष्य रोगं सर्वथा सर्वमथोत्तरकालमध्य-वसानमदोषं भवति, न हि ज्ञानावयवेन कृत्स्ने ज्ञेये ज्ञानमुत्पद्यते ।**[3]

निदान में प्रमाणत्रय की आवश्यकता — यदि इन तीन प्रकार के रोग-ज्ञान करनेवाले उपायों से सावधानतापूर्वक पहिले सभी तरह से रोग की परीक्षा कर निश्चय किया जाता है तो भविष्य में चिकित्सा करते समय कभी भी असफलता नहीं होती और उसका ज्ञान सत्य होता है। परीक्षा करने की बताई हुई इन तीन विधियों में से यदि किसी एक से परीक्षा की जाए और विषय तीनों परीक्षा से जानने योग्य हो तो एक से उचित ज्ञान नहीं होता है।

विमर्श—चरक ने सूत्र स्थान में युक्ति एक अलग प्रमाण मानकर चार और विमान स्थान के आठवें अध्याय में उपमान मानकर चार और यहाँ केवल तीन प्रमाण माने हैं। अन्य दर्शन वाले सम्भव, अनुपलब्धि, अर्थापत्ति, ऐतिह्य आदि अनेक प्रमाण मानते हैं। इन सभी को सिद्धान्त में चरक ने तीन में ही समावेश कर लिया, जैसे प्रत्यक्ष में अनुपलब्धि को क्योंकि इसे अभाव कहा जाता है। जिन इन्द्रियों से भाव पदार्थ का ज्ञान होता है उन्हीं इन्द्रियों से अभाव का भी ज्ञान होता है। अनुमान में युक्ति, उपमान, अर्थापत्ति, सम्भव इनका समावेश कर लिया है। जैसे— 'जलकर्षणबीजर्तुसंयोगात् सस्यसम्भवः' से इन चारों का योग होने पर सस्य की उत्पत्ति होती है, इसे ही युक्ति प्रमाण माना है। अच्छे लहलहाते धान्य के खेतों को देखकर यह अनुमान किया जाता है कि इसमें चारों का उत्तम संयोग किया गया है, यदि उत्तम धान्य न हो तो चारों का उत्तम संयोग नहीं है ऐसा कहा जाता है। उपमान — उपमा के द्वारा वस्तु को समझ कर बाद में ज्ञान किया जाता है। जैसे गाय के आकार की ही वन में एक गवय जाति होती है, ग्राम के गौ का ज्ञान कर वन में गवय को देखने पर उसका ज्ञान किया जाता है, यह भी अनुमान से ज्ञात होता है। दूसरे की उपमा से समझाए हुए पदार्थ को कर्ण से प्रत्यक्ष होने के पश्चात् गवय को देखने पर शब्दों के आधार पर अनुमान से ज्ञान किया जाता है। अर्थापत्ति — जिसके बिना

---

१. 'पुनर्मत्तोन्मत्तमूर्खवक्तृदृष्टादृष्टवचनमिति' इति पा० । २. '०आत्मना' ग. ।
३. 'सर्वमेवोत्तरकालम्' इति पा० ।

जो न बन सके उसे अर्थापत्ति कहते हैं। जैसे—मोटा देवदत्त दिन में नहीं खाता है—इस वाक्य से यह निकाला जाता है कि यह व्यक्ति रात में अवश्य खाता होगा क्योंकि बिना खाए मोटा होना दुर्लभ है। इसे भी अनुमान ही माना जाएगा क्योंकि जो खाता है वह मोटा होता है जो नहीं खाता वह मोटा नहीं होता, इस प्रकार की व्याप्ति सभी को ज्ञात ही है। सम्भव—जिससे जिसका सम्भव होता है जैसे दूध से दही का होना सम्भव है, या गेहूं के बीज से गेहूँ का पौधा ही सम्भव है, इसे भी अनुमान के द्वारा सिद्ध किया जाता है। ऐतिह्य—'ऐतिह्यं नाम वेदादि'। वेद आदि को ऐतिह्य माना मया है। वह स्पष्ट ही आप्तोपदेश है इसलिए सभी को तीन में समन्वय कर तीन ही प्रमाण चरक ने माने हैं।

*** त्रिविधे त्वस्मिन् ज्ञानसमुदये पूर्वमाप्तोपदेशाज्ज्ञानं, ततः प्रत्यक्षानुमानाभ्यां परीक्षोपपद्यते। किं ह्यनुपदिष्टं पूर्वं यत्तत् प्रत्यक्षानुमानाभ्यां परीक्षमाणो विद्यात्। तस्माद् द्विविधा परीक्षा ज्ञानवतां प्रत्यक्षम्, अनुमानं च; त्रिविधा वा सहोपदेशेन[1] ॥ ५ ॥**

प्रमाण दो या तीन — इन तीन परीक्षाओं में सबसे पहले आप्तोपदेश से ज्ञान होता है। उसके बाद प्रत्यक्ष और अनुमान से ज्ञान होता है। यदि पहले किसी का उपदेश न किया जाय तो किसकी प्रत्यक्ष और अनुमान के द्वारा परीक्षा की जायगी। इसलिये ज्ञान-सम्पन्न वैद्य के लिये प्रत्यक्ष और अनुमान ये दो प्रकार की परीक्षायें हैं। अथवा आप्तोपदेश को लेकर तीन परीक्षायें हैं॥ ५॥

**तत्रेदमुपदिशन्ति[2] बुद्धिमन्तः—रोगमेकैकमेवंप्रकोपणमेवंयोनिमेवमुत्थानमेवमात्मानमेवमधिष्ठानमेवंवेदनमेवंसंस्थानमेवंशब्दस्पर्शरूपरसगन्धमेवमुपद्रवमेवंवृद्धिस्थानक्षयसमन्वितमेवमुदर्कमेवंनामानमेवंयोगं[3] विद्यात्; तस्मिन्नियं प्रतीकारार्था प्रवृत्तिरथवा निवृत्तिरित्युपदेशाज्ज्ञायते ॥ ६ ॥**

**(१)** आप्तोपदेश से ज्ञेय — बुद्धिमान् वैद्य रोगों की परीक्षा करने के लिए इस प्रकार उपदेश करते हैं। एक-एक रोग को ऐसे प्रकोपणों वाला, ऐसी प्रकृति वाला, ऐसे कारणों वाला, ऐसे स्वरूप वाला, ऐसे स्थान वाला, ऐसी वेदना वाला, ऐसे लक्षण वाला, ऐसे शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध वाला, ऐसे उपद्रवों वाला, ऐसे वृद्धि, स्थान और क्षय वाला, ऐसे भविष्य वाला, ऐसे नाम वाला और ऐसे योग वाला है, इस प्रकार जानना चाहिए। इस रोग में इसे दूर करने के लिये इस प्रकार की चिकित्सा होगी या इस रोग में यह विकृति है ये सभी बातें उपदेश से जानी जाती हैं॥ ६॥

**प्रत्यक्षतस्तु खलु रोगतत्त्वं बुभुत्सुः सर्वैरिन्द्रियैः सर्वानिन्द्रियार्थानातुरशरीरगतान्, परीक्षेत, अन्यत्र रसज्ञानात्; तद्यथा—अन्त्रकूजनं, सन्धिस्फुटनमङ्गुलीपर्वणां च, स्वरविशेषांश्च, ये चान्येऽपि केचिच्छरीरोपगताः शब्दाः स्युस्ताञ्छ्रोत्रेण परीक्षेत; वर्णसंस्थानप्रमाणच्छायाः, शरीरप्रकृतिविकारौ, चक्षुर्वैषयिकाणि यानि चान्यान्यनुक्तानि तानि चक्षुषा परीक्षेत; रसं तु खल्वातुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत्, न ह्यस्य प्रत्यक्षेण ग्रहणमुपपद्यते, तस्मादातुरपरिप्रश्नेनैवातुरमुखरसं विद्यात्, यूकापसर्पणेन त्वस्य शरीरवैरस्यं, मक्षिकोपसर्पणेन शरीरमाधुर्यं, लोहितपित्तसंदेहे तु किं धारिलोहितं लोहितपित्तं वेति श्वकाकभक्षणाद्धारिलोहितमभक्षणाल्लोहितपित्तमित्यनुमातव्यम्, एवम-**

---

१. 'त्रिविधां वा सहोपदेशेनेच्छन्ति बुद्धिमन्तः ग.।

२. अयं पाठो गङ्गाधरासंमतः। ३. 'एवंनामानम्' इति पा.।

न्यानप्यातुरशरीरगतान् रसाननुमिमीत; गन्धांस्तु खलु सर्वशरीरगतानातुरस्य प्रकृतिवैकारिकान् घ्राणेन परीक्षेत; स्पर्शं च पाणिना प्रकृतिविकृतियुक्तम्। इति प्रत्यक्षतोऽनुमानादुपदेशतश्च परीक्षणमुक्तम् ॥ ७ ॥

(२) प्रत्यक्ष के द्वारा परीक्षा — प्रत्यक्ष के द्वारा रोग की परीक्षा करने की इच्छा वाले को तो सभी इन्द्रियों से रसज्ञान को छोड़कर रोगी के शरीर में रहने वाले सभी इन्द्रियार्थों की परीक्षा करनी चाहिये।

श्रोत्र द्वारा परीक्ष्य विषय — आँतों का बोलना, संधि और अंगुली पर्वों का फूटना, स्वरभेद ये और अन्य भी जो इस शरीर में होने वाले शब्द हों उन सभी की परीक्षा कान से करनी चाहिए।

चक्षु द्वारा परीक्ष्य विषय — वर्ण, आकार, प्रमाण, छाया, इनकी शरीर में स्वाभाविक अवस्था या विकृत अवस्था जो भी कोई नेत्र के विषय हों या जो यहाँ नहीं कहा है उन सबकी परीक्षा नेत्र से करनी चाहिए।

रसना द्वारा परीक्ष्य विषय ( अनुमान द्वारा परीक्षा ) — रोगी के शरीर में उत्पन्न जिह्वा इन्द्रिय के विषय रस का ज्ञान अनुमान से समझें क्योंकि इसका ज्ञान प्रत्यक्ष रूप से नहीं होता है। इसलिये रोगी से पूछ कर यह जानना चाहिये कि रोगी के मुख का स्वाद कैसा है। जूवें, लीख आदि जन्तु शरीर से अलग हो जाँय तो शरीर का रस विकृत हो गया है। मक्खियों के शरीर पर अधिक बैठने से शरीर का रस मीठा हो गया है। रक्तपित्त के संदेह होने पर तो क्या यह शुद्ध रक्त है या रक्तपित्त का रक्त है, इस पर उसे अन्न में मिलाकर कुत्ता या कौवा को खाने के लिये दे दें। यदि खा जाय तो शुद्ध रक्त, यदि न खाय तो रक्तपित्त ऐसा अनुमान करना चाहिये। इसी प्रकार रोगी के शरीर में अन्य रसों की परीक्षा अनुमान द्वारा की जानी चाहिये।

घ्राण द्वारा परीक्षा — रोगी के सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त हुए स्वाभाविक या विकृत गन्धों की परीक्षा नाक से करनी चाहिये।

स्पर्श द्वारा परीक्षा — प्रकृति और विकृति युक्त स्पर्श की परीक्षा हाथ से करनी चाहिये। इस प्रकार अनुमान और आप्तोपदेश के द्वारा परीक्षा कही गई ॥ ७ ॥

**इमे तु खल्वन्येऽप्येवमेव भूयोऽनुमानज्ञेया भवन्ति भावाः। तद्यथा—अग्निं जरणशक्त्या परीक्षेत, बलं व्यायामशक्त्या, श्रोत्रादीनि शब्दाद्यर्थग्रहणेन, मनोऽर्थाव्यभिचरणेन, विज्ञानं व्यवसायेन, रजः सङ्गेन, मोहमविज्ञानेन, क्रोधमभिद्रोहेण, शोकं दैन्येन, हर्षमामोदेन, प्रीतिं तोषेण, भयं विषादेन धैर्यमविषादेन, वीर्यमुत्थानेन, अवस्थानमविभ्रमेण, श्रद्धामभिप्रायेण, मेधां ग्रहणेन, सञ्ज्ञां नामग्रहणेन, स्मृतिं स्मरणेन, ह्रियमपत्रपणेन, शीलमनुशीलनेन, द्वेषं प्रतिषेधेन, उपधिमनुबन्धेन, धृतिमलौल्येन, वश्यतां विधेयतया, वयोभक्तिसात्म्यव्याधिसमुत्थानानि कालदेशोपशयवेदनाविशेषेण, गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां, दोषप्रमाणविशेषमपचारविशेषेण, आयुषः क्षयमरिष्टैः, उपस्थितश्रेयस्त्वं कल्याणाभिनिवेशेन, अमलं सत्त्वमविकारेण, ग्रहण्यास्तु मृदुदारुणत्वं स्वप्नदर्शनमभिप्रायं द्विष्टेष्टसुखदुःखानि चातुरपरिप्रश्नेनैव विद्यादिति ॥ ८ ॥**

---

१. 'अनुमानैकदेशतः' इति पा०। २. 'खल्वन्यतमा ये' इति पा०।

३. 'वीर्यमुत्साहेन' इति पा०। 'वीर्यमारब्धदुष्करकार्येष्वव्यावृत्तिर्मनसः, उत्थानेनेति क्रियारम्भेण' चक्रः। ४. 'अवस्थानं स्थिरमतित्वं' चक्रः।

५. 'उपेत्य धीयत इति उपधिः छद्मेत्यर्थः, अनुबन्धेनेत्युत्तरकालं हि भ्रात्रादिवधेन फलेन ज्ञायते' चक्रः। ६. 'द्विष्टेष्टेषु सुखासुखानि' यो.।

(३) अनुमान द्वारा परीक्षा — और अन्य भाव भी इसी प्रकार अनुमान से जानने योग्य होते हैं। जैसे—पाचन शक्ति से अग्नि की, व्यायाम करने की शक्ति से बल की, शब्दादि विषयों के समुचित ग्रहण से कर्ण आदि इन्द्रियों की, मन के अर्थ चिन्त्य विचार आदि के ठीक-ठीक ग्रहण से मन की, व्यवसाय से विज्ञान की, आसक्ति से रजोगुण की, और अज्ञान से मोह की, द्रोह करने से क्रोध की, दीनता से शोक की, आमोद-प्रमोद से हर्ष की, सन्तोष से प्रीति की, विषाद से भय की, अविषाद से धीरता की, उत्साह से वीर्य की, भ्रम न होने से मन की स्थिरता की, किसी वस्तु की इच्छा से श्रद्धा की, विषय ग्रहण से मेधा की, नाम ग्रहण से संज्ञा की, स्मरण शक्ति से स्मृति की, लज्जा करने से लज्जा की, लगातार अभ्यास करने से स्वभाव की, मना करने से द्वेष की, परिणाम से कपट की, लालच न करने से धृति की, आज्ञा मानने से वश्यता की, वय ( अवस्था ), प्रेम, सात्म्य, रोग, रोग के कारण इनकी परीक्षा काल, देश, उपशय, लक्षण और वेदना के द्वारा की जाती है। जिन व्याधियों का लक्षण गुप्त है, उनकी परीक्षा उपशय और अनुपशय से की जाती है, अपचार के अनुसार दोष की मात्रा जानी जाती है। अरिष्टों के द्वारा आयुःक्षय की परीक्षा की जाती है। कल्याणकारी मार्ग पर चलने से कल्याण-युक्त होने की, विकार से मन की शुद्धता की परीक्षा की जाती है। ग्रहणी की मृदुता या कठिनता, स्वप्न का देखना, किसी विषय में इच्छा रखना, किसी विषय में द्वेष करना तथा सुख और दुःखों को तो रोगी से प्रश्न कर जानना चाहिए ॥ ८ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**आप्ततश्चोपदेशेन प्रत्यक्षकरणेन च। अनुमानेन च व्याधीन् सम्यग्विद्याद्विचक्षणः ॥ ९ ॥**
**सर्वथा सर्वमालोच्य यथासंभवमर्थवित्। अथाध्यवस्येत्तत्त्वे च कार्ये च तदनन्तरम् ॥१०॥**
**कार्यतत्त्वविशेषज्ञः प्रतिपत्तौ न मुह्यति। अमूढः फलमाप्नोति यदमोहनिमित्तजम् ॥ ११ ॥**
**ज्ञानबुद्धिप्रदीपेन यो नाविशति तत्त्ववित्[1]। आतुरस्यान्तरात्मानं न स रोगांश्चिकित्सति ॥**

परीक्षा का फल — विद्वान् पुरुष को आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान के द्वारा रोगी की ठीक-ठीक परीक्षा करनी चाहिये अर्थ को ठीक समझने वाले विद्वान् वैद्य सबके सभी प्रकार से जितना सम्भव हो सके विचार कर रोग-निश्चय करने में और उसके बाद चिकित्सा करने में अपनी बुद्धि निश्चित करें। कार्य के तत्त्व ( निश्चय ) को जानने वाला पुरुष किसी विषय को निश्चय करने में असफल नहीं होता और वह मोहरहित पुरुष अमोह से उत्पन्न होने वाले फल को नहीं प्राप्त करता। जो तत्त्व को जानने वाला विद्वान् ज्ञान और बुद्धिरूपी दीपक को लेकर अपने कार्यक्षेत्र में या रोगी की आत्मा में प्रवेश नहीं करता, वह चिकित्सा करने में सफल नहीं होता ॥ ९-१२ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**सर्वरोगविशेषाणां त्रिविधं ज्ञानसंग्रहम्। यथा चोपदिशन्त्याप्ताः प्रत्यक्षं गृह्यते यथा ॥१३॥**
**ये यथा चानुमानेन ज्ञेयास्तांश्चाप्युदारधीः। भावांस्त्रिरोगविज्ञाने विमाने मुनिरुक्तवान् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने त्रिविधरोगविशेष-विज्ञानीयं विमानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

---

१. 'योगवित्' इति पा०।

सभी रोगों के विशेष ज्ञान के लिये तीन प्रकार के ( आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष, अनुमान ) ज्ञान का संग्रह, जिस प्रकार आप्तपुरुष उपदेश करते हैं, जैसे—प्रत्यक्ष से ज्ञान होता है, जैसे—अनुमान के द्वारा ज्ञान होता है, ये सभी विषय उदार बुद्धि वाले आत्रेय मुनि ने इस विमानस्थान के त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीयाध्याय में कहे हैं ॥ १३-१४ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में त्रिविधरोगविशेषविज्ञानीय नामक चतुर्थ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

**अथातः स्रोतसां विमानं[1] व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

इसके बाद स्रोतोविमान नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**❀ यावन्तः पुरुषे मूर्तिमन्तो भावविशेषास्तावन्त एवास्मिन् स्रोतसां प्रकारविशेषाः। सर्वे हि भावाः पुरुषे नान्तरेण स्रोतांस्यभिनिर्वर्तन्ते, क्षयं वाऽप्यभिगच्छन्ति। स्रोतांसि खलु परिणाममापद्यमानानां धातूनामभिवाहीनि भवन्त्ययनार्थेन ॥ ३ ॥**

स्रोतों का प्रकरण — पुरुष में जितने मूर्ति वाले भावविशेष ( वस्तु ) हैं। उतने ही इस पुरुष में स्रोतों के प्रकार भेद हैं। पुरुष में सभी भाव बिना स्रोतों के उत्पन्न नहीं होते या न क्षीण होते हैं क्योंकि स्रोत, परिणाम-प्राप्त धातुओं को अन्यत्र ले जाने के लिए वहन करने वाले होते हैं ॥ ३ ॥

**❀ अपि चैके स्रोतसामेव समुदयं पुरुषमिच्छन्ति, सर्वगतत्वात् सर्वसरत्वाच्च दोषप्रकोपणप्रशमनानाम्। न त्वेतदेवं, यस्य[2] हि स्रोतांसि, यच्च वहन्ति, यच्चा[3]वहन्ति, यत्र चाव[4]स्थितानि, सर्वं तदन्यत्तेभ्यः ॥ ४ ॥**

स्रोतों का समुदाय ही पुरुष है क्या ? — कई एक विद्वान्-सर्वत्र व्याप्त होने के कारण, दोषों के प्रकोपक और शामक आहारों के सर्व शरीर में गमन करने के कारण स्रोतों के समुदाय को ही पुरुष मानते हैं। किन्तु यह ऐसा नहीं है—क्योंकि जिससे यह स्रोत निर्मित है, जिसे ये वहन करते हैं, जिसका आवहन करते हैं और जहाँ ये स्थित हैं यह (पुरुष) उन स्रोतों से भिन्न है॥

**अतिबहुत्वात् खलु केचिदपरिसङ्ख्येयान्याचक्षते स्रोतांसि, परिसङ्ख्येयानि पुनरन्ये ॥**

कुछ आचार्य — स्रोतों के बहुत अधिक होने से उन्हें असंख्य मानते हैं और दूसरे आचार्य संख्येय ( गिनने योग्य ) मानते हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—आचार्य का तात्पर्य है कि जैसे अंगों के समुदाय को ही पुरुष कहा जाता है, अर्थात् शरीर में जितने अङ्ग या प्रत्यङ्ग है उन्हें शरीर से अलग कर दिया जाय तो शरीर किसे कहा जायगा या सूतों के समुदाय को वस्त्र कहते हैं, यदि सभी सूतों को अलग-अलग कर दिया जाय तो वस्त्र किसे कहा जायगा, उसी प्रकार धातुओं को वहन करने वाले जो स्रोत अलग-अलग हैं उनके

१. 'स्रोतो विमानम्' इति पा०। २. 'यस्य हि स्रोतांसि यद्घटितानीत्यर्थः। यच्च वहन्तीति यच्च पुष्यन्तीत्यर्थः॥ ३. 'यथा वहन्ति' ग.। यच्च रसरक्तादि, आवहन्ति नयन्ति। ४. यत्र चावस्थितानीति यत्र मांसादौ संबद्धानीत्यर्थः' चक्रः।

समुदाय को ही पुरुष कहा जाता है, यह पूर्वपक्ष का आशय है, उत्तरपक्ष का आशय यह है—जिस धातु से जो स्रोत बने हैं और उनमें जो वहन होता है वह भिन्न-भिन्न है, जैसे—अन्नवह स्रोतों में खाया हुआ अन्न गमन करता है तो वह अन्न और स्रोत दोनों दो वस्तु हैं। इसी प्रकार रक्त और रक्तवह स्रोत, मांस, मांसवह स्रोत, ये प्रत्यक्ष में भिन्न-भिन्न हैं, इस प्रकार स्रोतों की रचना, जो उसमें रस-रक्तादि का वहन है, जिन धातुओं को वे पुष्ट करते हैं और जहाँ मांस आदि धातुओं में वे स्रोत वर्तमान हैं, इनमें विभिन्नता होने से स्रोतों के समुदाय को पुरुष नहीं माना जाता।

**तेषां तु खलु स्रोतसां यथास्थूलं कतिचित्प्रकारान्मूलतश्च प्रकोपविज्ञानतश्चानुव्याख्यास्यामः; ये भविष्यन्त्यलमनुक्तार्थज्ञानाय ज्ञानवतां, विज्ञानाय चाज्ञानवताम्। तद्यथा—प्राणोदकान्नरसरुधिरमांसमेदोऽस्थिमज्जशुक्रमूत्रपुरीषस्वेदवहानीति; वातपित्तश्लेष्मणां पुनः सर्वशरीरचराणां सर्वाणि स्रोतांस्ययनभूतानि, तद्वदतीन्द्रियाणां पुनः सत्त्वादीनां केवलं चेतनावच्छरीरमयनभूतमधिष्ठानभूतं च। तदेतत् स्रोतसां प्रकृतिभूतत्वान्न विकारैरुपसृज्यते शरीरम् ॥ ६ ॥**

स्रोतों के भेद — उन स्रोतों के यथास्थूल ( अर्थात् प्रधान रूप से ) कुछ भेदों की मूल द्वारा और प्रकोपक लक्षणों द्वारा व्याख्या कर रहा हूँ, जो ज्ञान-सम्पन्न उत्तम वैद्यों के लिए नहीं कहे गए स्रोतोविषयक ज्ञान के लिए पर्याप्त होगी और अल्पज्ञ वैद्य के लिए निर्दिष्ट स्रोतों के ज्ञान के लिए भी पर्याप्त होगी। जैसे—१. प्राणवह, २. उदकवह, ३. अन्नवह, ४. रसवह ५. रुधिरवह, ६. मांसवह, ७. मेदोवह, ८. अस्थिवह, ९. मज्जावह, १०. शुक्रवह, ११. मूत्रवह, १२. पुरीषवह, १३. स्वेदवह ये स्रोत हैं। सम्पूर्ण शरीर में चलने वाले वात, पित्त, कफ के लिए सभी स्रोत अयनभूत अर्थात् चलने के मार्ग हैं। इसी प्रकार जिनका इन्द्रियों से प्रत्यक्ष नहीं होता ऐसे मन आदि का सम्पूर्ण चेतना से युक्त शरीर मार्ग और आश्रय है। इस प्रकार जब ये स्रोत अपने प्राकृतिक रूप में रहते हैं तो कोई भी रोग शरीर में नहीं होने पाता ॥ ६ ॥

**विमर्श**—चरक संहिता में कुल १३ स्रोत माने गए हैं। आगे गर्भ-प्रकरण में एक आर्त्तववह स्रोत भी बताया है। इस तरह १४ माने हैं। सुश्रुत ने ११ माने हैं और एक-एक स्रोत के दो-दो भेद कर २२ संख्या दी है।

**❀ तत्र प्राणवहानां स्रोतसां हृदयं मूलं महास्रोतश्च, प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—अतिसृष्टमतिबद्धं कुपितमल्पाल्पमभीक्ष्णं वा सशब्दशूलमुच्छ्वसन्तं दृष्ट्वा प्राणवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात् ॥ ७ ॥**

प्राणवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — इनमें प्राणवह स्रोतों का मूल हृदय और महास्रोतस् है। इनके दुष्ट होने पर ये विशेष विज्ञान ( लक्षण ) होते हैं। जैसे—अधिक निकलना, अधिक बंधा हुआ, कुपित, थोड़े-थोड़े, बार-बार शब्द और शूल के साथ श्वास लेते हुए मनुष्य को देखकर इस मनुष्य के प्राणवह स्रोत दुष्ट हो गये हैं ऐसा समझें ॥ ७ ॥

**❀ उदकवहानां स्रोतसां तालुमूलं क्लोम च, प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—जिह्वाताल्वोष्ठकण्ठक्लोमशोषं पिपासां चातिप्रवृद्धां दृष्ट्वोदकवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात्।**

उदकवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — उदकवह स्रोतों का मूल तालु और क्लोम है। इनके दुष्ट होने पर ये लक्षण होते हैं जैसे—जिह्वा, तालु, ओष्ठ, कण्ठ और क्लोम-नलिका का सूखना और पिपासा को अत्यन्त बढ़ा हुआ देखकर इस मनुष्य के उदकवह स्रोत दुष्ट हो गए हैं ऐसा समझें।

**विमर्श**—'उदकवह स्रोतस्' से पीये हुए जल को वहन करने वाला है, ऐसा नहीं समझना चाहिए, किन्तु शरीर में रहने वाले जल को वहन करने वाला स्रोतस् समझना चाहिए। यही जल जलोदर रोग

में औदर्या कला में एकत्र होना है। प्रायः जहां-जहां उदर रोग का प्रसंग है वहां पर जलवह स्रोत की दुष्टि बताई गई है यथा—'रुद्ध्वा स्वेदाम्बुवाहीनि दोषाः स्रोतांसि संचिताः। प्राणाग्न्यपानान् संदूष्य जनयन्त्युदरं नृणाम् ॥' उदकवह स्रोतों का सम्बन्ध सम्पूर्ण शरीर में स्थित जल के साथ होता है, और तृष्णा का सम्बन्ध भी शरीरगत जल के साथ ही है। इसीलिए उदकवाही स्रोतों के दुष्ट होने पर पिपासा की वृद्धि होती है। जब इन स्रोतों के दुष्ट होने पर उदर में जल इकट्ठा होता है तो प्यास की वृद्धि अधिक हो जाती है। इन स्रोतों का मूल गला और तालु माना है। इसका तात्पर्य यह है कि जलवह स्रोतों के विकृत होने पर गला और तालु में तृष्णा की अनुभूति होती है। अर्थात् उदकवह स्रोतों का सम्बन्ध जल से, जल का सम्बन्ध तृष्णा से, और तृष्णा का सम्बन्ध गला और तालु से होता है, इसी बात को तृष्णा-चिकित्सा में चरक ने इस प्रकार कहा है—'पित्तानिलौ प्रवृद्धौ सौम्यान् धातूँश्च शोषयतः। रसवाहिनीश्च नाडीर्जिह्वामूलगलतालुक्लोम्नः ॥ संशोष्य नृणां देहे कुरुतस्तृष्णां महाबलावेतौ। पीतं-पीतं हि जलं शोषयतस्तावतो न याति शमम् ॥' इससे यह स्पष्ट है कि उदकवह स्रोत के विकृत होने पर तालु और गला में शुष्कता होती है। जब जल से तालु और गला आर्द्र हो जाते हैं तो उदकवह-विकृतिजन्य उपद्रव शान्त हो जाते हैं। इसलिए प्राचीन तन्त्रकारों ने तालु को मूल माना है, यद्यपि आधुनिक दृष्टि से तालु और उदकवह स्रोत से कोई साक्षात् सम्बन्ध नहीं है।

**❀ अन्नवहानां स्रोतसामामाशयो मूलं वामं च पार्श्वं, प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—अनन्नाभिलषणमरोचकाविपाकौ छर्दिं च दृष्ट्वाऽन्नवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात्।**

अन्नवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — अन्नवह स्रोतों का मूल आमाशय और वाम पार्श्व है। इनके दुष्ट होने पर ये विशेष लक्षण होते हैं, जैसे—अन्न खाने की इच्छा न होना, अरुचि, अन्न का ठीक न पचना और वमन का होना, देखकर अन्नवह स्रोत दुष्ट हो गए हैं ऐसा जानना चाहिए।

**❀ रसवहानां स्रोतसां हृदयं मूलं दश च धमन्यः। शोणितवहानां स्रोतसां यकृन्मूलं प्लीहा च। मांसवहानां च स्रोतसां स्नायुर्मूलं त्वक् च। मेदोवहानां स्रोतसां वृक्कौ मूलं वपावहनं च। अस्थिवहानां स्रोतसां मेदो मूलं जघनं च। मज्जवहानां स्रोतसामस्थीनि मूलं सन्धयश्च। शुक्रवहानां स्रोतसां वृषणौ मूलं शेफश्च। प्रदुष्टानां तु खल्वेषां रसादिवहस्रोतसां विज्ञानान्युक्तानि विविधाशितपीतीये; यान्येव हि धातूनां प्रदोषविज्ञानानि तान्येव यथास्वं प्रदुष्टानां धातुस्रोतसाम्।**

रसादि सप्त धातुवह स्रोतों की दुष्टि के लक्षण — रसवह स्रोतों का मूल हृदय और दश धमनियाँ हैं। रक्तवह स्रोतों का मूल यकृत् और प्लीहा है। मांसवह स्रोतों का मूल स्नायु और त्वचा है। मेदोवह स्रोतों का मूल वृक्क और वसा (चर्बी) है। अस्थिवह स्रोतों मूल मेदा और जघन भाग है। मज्जावह स्रोतों का मूल अस्थि और सन्धियां है। शुक्रवह स्रोतों का मूल दोनों अण्ड और मूत्रेन्द्रिय है। इन रसादिवह सभी स्रोतों के दुष्ट होने पर जो लक्षण उत्पन्न होते है वे सूत्रस्थान के विविधाशितपीतीय अध्याय २८ मे वर्णित है। जो धातुओं के प्रदुष्ट होने के लक्षण बताये गये है, वे ही उन धातुओं के स्रोतों के विकृत होने पर अपने-अपने लक्षण होते है।

**❀ मूत्रवहानां स्रोतसां बस्तिर्मूलं वङ्क्षणौ च प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—अतिसृष्टमतिबद्धं प्रकुपितमल्पाल्पमभीक्ष्णं वा बहलं सशूलं मूत्रयन्तं दृष्ट्वा मूत्रवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात्।**

मूत्रवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — मूत्रवह स्रोतों का मूल वस्ति और वंक्षण है, इन स्रोतों के दुष्ट होने पर ये विशेष लक्षण होते हैं। मूत्र का अधिक होना, रुक-रुक के आना, विकृत मूत्र आना, थोड़ा-थोड़ा बार-बार शूल के साथ गाढ़ा मूत्र निकलते देख मूत्रवह स्रोत दूषित हो गए हैं ऐसा जानना चाहिए।

*** पुरीषवहानां स्रोतसां पक्वाशयो मूलं स्थूलगुदं[1] च, प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—कृच्छ्रेणाल्पाल्पं सशब्दशूलम्[2]अतिद्रवमतिग्रथितमतिबहु चोपविशन्तं दृष्ट्वा पुरीषवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात्।**

पुरीषवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — पुरीषवह स्रोतों का मूल पक्वाशय और बड़ी आन्त्र है। इनके दुष्ट होने पर ये विशेष लक्षण होते हैं। जैसे—कठिनता से, थोड़ा-थोड़ा, शब्द एवं शूल के साथ, अत्यन्त पतला, गांठदार, अत्यधिक मल त्याग करते हुए पुरुष को देख कर इस का मलवह स्रोत दुष्ट हो गया है ऐसा जानना चाहिए।

*** स्वेदवहानां स्रोतसां मेदो मूलं लोमकूपाश्च, प्रदुष्टानां तु खल्वेषामिदं विशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा—अस्वेदनमतिस्वेदनं पारुष्यमतिश्लक्ष्णतामङ्गस्य परिदाहं लोमहर्षं च दृष्ट्वा स्वेदवहान्यस्य स्रोतांसि प्रदुष्टानीति विद्यात्॥ ८॥**

स्वेदवह स्रोतस् की दुष्टि के लक्षण — स्वेदवह स्रोतों का मूल मेदा और रोमकूप हैं, इनके दुष्ट होने के ये विशेष लक्षण होते हैं। जैसे स्वेद का न आना या अधिक आना, शरीर में अधिक कठिनता, अधिक चिकनापन, त्वचा में दाह और रोमांच, यह देख कर इसके स्वेदवह स्रोत दुष्ट हो गए हैं ऐसा जानना चाहिए॥ ८॥

*** स्रोतांसि, सिराः, धमन्यः, रसायन्यः; रसवाहिन्यः, नाड्यः, पन्थानः, मार्गाः, शरीरच्छिद्राणि, संवृतासंवृतानि, स्थानानि, आशयाः, निकेताश्चेति शरीरधात्ववकाशानां लक्ष्यालक्ष्याणां नामानि भवन्ति। तेषां प्रकोपात् स्थानस्थाश्चैव मार्गगाश्च शरीरधातवः प्रकोपमापद्यन्ते, इतरेषां प्रकोपादितराणि च। स्रोतांसि स्रोतांस्येव, धातवश्च धातूनेव प्रदूषयन्ति प्रदुष्टाः। तेषां सर्वेषामेव वातपित्तश्लेष्माणः प्रदुष्टा दूषयितारो भवन्ति, दोषस्वभावादिति॥ ९॥**

स्रोतों के पर्याय — स्रोत, सिरा, धमनी, रसायनी, नाड़ी, पंथा, मार्ग, शरीर के छिद्र, शरीर के मूल में बन्द और अन्तिम भाग खुला या उभय भाग खुले हुए स्थान, आशय, निकेत, यह शरीर की धातुओं के अवकाशों (शून्यस्थान) के दिखाई पड़ने वालों अथवा नहीं दिखाई पड़ने वालों का नाम है। उन स्रोत, सिरा आदि के कुपित होने से अपने स्थान में रहने वाली या मार्ग में चलने वाली शरीर की धातुएँ कुपित हो जाती हैं और स्रोत और धातुओं के प्रकोप से दूसरे स्रोत और धातु प्रकुपित हो जाते हैं, अर्थात् एक धातु कुपित होकर अपने स्रोत को दूषित करती हुई अन्य धातु और स्रोत को भी दूषित कर देती हैं। स्रोत दूषित होकर दूसरे स्रोतों को और धातु दूषित होकर दूसरी धातुओं को दूषित करते हैं। इन सभी स्रोत और धातुओं को दूषित करने वाले दुष्ट वात, पित्त, कफ ही होते हैं क्योंकि दूषित करना इन्हीं का स्वभाव है॥

**भवन्ति चात्र—**

**क्षयात् संधारणाद्रौक्ष्याद्व्यायामात् क्षुधितस्य च। प्राणवाहीनि दुष्यन्ति स्रोतांस्यन्यैश्च दारुणैः॥**

---

१. 'पक्वाशयो नाभेरधः, स्थूलगुदं त्रिवलिरूपं' गङ्गाधरः; 'स्थूलान्त्रं गुदं च' इति पा०।

२. 'सशूलम्' इति पा०।

प्राणवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — धातुओं के क्षय से, मल-मूत्र आदि के वेगों को रोकने से, रूक्ष वस्तु के सेवन से, भूख लगने पर व्यायाम करने से और भी अन्य कठोर कार्य जो अपनी शक्ति से बाहर के हों उन्हें करने से प्राणवाही स्रोत दुष्ट हो जाते हैं ॥ १० ॥

**औष्ण्यादामाद्भयात् पानादतिशुष्कान्नसेवनात्। अम्बुवाहीनि दुष्यन्ति तृष्णायाश्चातिपीडनात्॥**

रसवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — उष्ण आहार-विहार से, आम दोष से, भय से, मदिरा आदि के पीने से, अधिक सूखे अन्न के सेवन से और प्यास के अधिक रोकने से जलवाही स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ ११ ॥

**अतिमात्रस्य चाकाले चाहितस्य च भोजनात्। अन्नवाहीनि दुष्यन्ति वैगुण्यात् पावकस्य च॥**

अन्नवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — अकाल में अधिक भोजन करने से, अहित भोजन करने से, जठराग्नि के विकृत होने से अन्नवह स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १२ ॥

**गुरुशीतमतिस्निग्धमतिमात्रं समश्नताम्। रसवाहीनि दुष्यन्ति चिन्त्यानां चातिचिन्तनात्॥**

रसवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — अत्यन्त भारी, अधिक शीत, अति स्निग्ध, अधिक मात्रा में भोजन करने से और विचार करने योग्य विषयों का अधिक विचार करने से रसवाही स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १३ ॥

**विदाहीन्यन्नपानानि स्निग्धोष्णानि द्रवाणि च। रक्तवाहीनि दुष्यन्ति भजतां चातपानलौ॥**

रक्तवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — दाह पैदा करने वाले, स्निग्ध, उष्ण और द्रव भोजन से तथा अधिक धूप एवं वायु के सेवन करने से रक्तवाही स्रोत दूषित होते हैं ॥ १४ ॥

**अभिष्यन्दीनि भोज्यानि स्थूलानि च गुरूणि च।**
**मांसवाहीनि दुष्यन्ति भुक्त्वा च स्वपतां दिवा॥ १५॥**

मांसवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — अभिष्यन्दी, स्थूल, गुरु भोज्य पदार्थों के सेवन से और भोजन करने के बाद तत्काल दिन में शयन करने से मांसवह स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १५ ॥

**अव्यायामाद्दिवास्वप्नान्मेद्यानां चातिभक्षणात्। मेदोवाहीनि दुष्यन्ति वारुण्याश्चातिसेवनात्॥**

मेदोवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — व्यायाम न करने से, दिन में सोने से, चर्बी वाले मांस को अधिक खाने से और अधिक मदिरा पीने से मेदोवह स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १६ ॥

**व्यायामादतिसंक्षोभादस्थ्नामतिविघट्टनात्। अस्थिवाहीनि दुष्यन्ति वातलानां च सेवनात्॥**

अस्थिवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — व्यायाम से, अधिक क्षोभ होने से, हड्डियों में अधिक टक्कर या आघात से और वातल आहार-विहार करने से, अस्थिवह स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १७ ॥

**उत्पेषादत्यभिष्यन्दादभिघातात् प्रपीडनात्। मज्जवाहीनि दुष्यन्ति विरुद्धानां च सेवनात्॥**

मज्जवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — कुचल जाने से, कफ के भर जाने से, चोट लग जाने से, दब जाने से और विरुद्ध आहार-विहार के सेवन करने से मज्जवाही स्रोत दूषित होते हैं ॥ १८ ॥

**अकालयोनिगमनान्निग्रहादतिमैथुनात्। शुक्रवाहीनि दुष्यन्ति शस्त्रक्षाराग्निभिस्तथा॥१९॥**

शुक्रवाही स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — शुक्र का वेग रोकने से, अकाल में और अयोनि में मैथुन से, अधिक मैथुन से और शुक्रवाही स्रोत पर शस्त्र, क्षार या अग्नि के लग जाने से शुक्रवाही स्रोत दुष्ट होते हैं ॥ १९ ॥

**[1]मूत्रितोदकभक्ष्यस्त्रीसेवनान्मूत्रनिग्रहात्। मूत्रवाहीनि दुष्यन्ति क्षीणस्याभिक्षतस्य च॥**

1. 'मूत्रितस्य मूत्रवेगवत उदकभक्ष्यस्त्रीणां सेवनात्' गङ्गाधरः।

मूत्रवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — मूत्र के वेग को रोक कर जल पीने से, भोजन करने से, मैथुन करने से, बार-बार मूत्र के वेगों को रोकने से, शरीर के अधिक क्षीण होने से और मूत्रवाही स्रोत पर आघात लगने या कट जाने से मूत्रवाही स्रोत दुष्ट होते है ॥ २० ॥

**संधारणादत्यशनादजीर्णाध्यशनात्तथा । वर्चोवाहीनि दुष्यन्ति दुर्बलाग्नेः कृशस्य च ॥ २१॥**

मलवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — मल के वेग को रोकने से, अधिक भोजन से, अजीर्ण होने से, भोजन के बाद शीघ्र ही पुनः भोजन करने से, अग्नि के मन्द होने से, शरीर में कृशता आने से मलवह स्रोत दुष्ट होते है ॥ २१ ॥

**व्यायामादतिसंतापाच्छीतोष्णाक्रमसेवनात् । स्वेदवाहीनि दुष्यन्ति क्रोधशोकभयैस्तथा ॥**

स्वेदवह स्रोतस् की दुष्टि के हेतु — व्यायाम से, अधिक धूप के सेवन करने से, अनुचित रूप में शीत और गर्म आहार-विहार सेवन करने से, क्रोध, शोक और भय से स्वेदवह स्रोत दुष्ट होते हैं ॥

**आहारश्च विहारश्च यः स्याद्दोषगुणैः समः । धातुभिर्विगुणश्चापि स्रोतसां स प्रदूषकः ॥२३॥**

स्रोतों की दुष्टि के सामान्यहेतु — जो आहार-विहार दोषों के गुणों के समान हों अर्थात् इन्हें बढ़ाने वाले हों और धातुओं के विगुण अर्थात् विरोध करने वाले हों, वे सभी आहार-विहार स्रोतों को दूषित करने वाले होते हैं ॥ २३ ॥

**अतिप्रवृत्तिः सङ्गो वा सिराणां ग्रन्थयोऽपि वा । विमार्गगमनं चापि स्रोतसां दुष्टिलक्षणम् ॥**

स्रोतों की दुष्टि के लक्षण — धातुओं का अधिक निकलना या बिलकुल रुक जाना, सिराओं में ग्रन्थि का पड़ जाना या धातुओं का विमार्ग-गमन हो जाना, ये सामान्यतः सभी स्रोतों की दुष्टि के लक्षण हैं ॥ २४ ॥

**स्वधातुसमवर्णानि वृत्तस्थूलान्यणूनि च । स्रोतांसि दीर्घाण्याकृत्या प्रतानसदृशानि च ॥**

स्रोतों का स्वरूप — जिस धातु के जो स्रोत होते हैं वे उस धातु के समान वर्ण वाले, गोल, मोटे, सूक्ष्म और आकृति में लम्बे लता के समान होते हैं ॥ २५ ॥

**विमर्श**—अर्थात् लतायें चारों तरफ फैल कर अपनी शाखा-प्रशाखाओं से व्याप्त रहती है। इसी प्रकार स्रोत भी अपनी शाखा एवं प्रशाखाओं से सारे शरीर में व्याप्त हैं।

**प्राणोदकान्नवाहानां दुष्टानां श्वासिकी क्रिया । कार्या तृष्णोपशमनी तथैवामप्रदोषिकी ॥**

चिकित्सा सूत्र — प्राणवह स्रोत में दुष्टि होने से रोग उत्पन्न होने पर श्वास रोग में बताई गई चिकित्सा, उदकवह स्रोत में विकार होने पर तृष्णा रोग नाशक चिकित्सा और अन्नवह स्रोत में विकृति होने पर आमदोष नाशक ( अर्थात् दीपन-पाचन ) चिकित्सा की जाती है ॥ २६ ॥

**विविधाशितपीतीये रसादीनां यदौषधम् । रसादिस्रोतसां कुर्यात्तद्यथास्वमुपक्रमम् ॥२७॥**

रस आदि स्रोतों की चिकित्सा — विविधाशितपीतीय नामक २८वें अध्याय में जो औषध है वह रस आदि स्रोतों की विकृति में अपने-अपने लक्षणों के अनुसार करनी चाहिए ॥ २७ ॥

**मूत्रविट्स्वेदवाहानां चिकित्सा मौत्रकृच्छ्रिकी । तथाऽतिसारिकी कार्या तथा ज्वरचिकित्सकी ॥**

दूषित मूत्रवह स्रोतस् की चिकित्सा — वही की जाती है, जो चिकित्सा मूत्रकृच्छ्र में विहित है। मलवह स्रोत के दूषित होने पर अतिसार की चिकित्सा और स्वेदवह स्रोत के दूषित होने पर ज्वर की चिकित्सा की जाती है ॥ २८ ॥

तत्र श्लोकाः—

**त्रयोदशानां मूलानि स्रोतसां दुष्टिलक्षणम् । सामान्यं नामपर्यायाः कोपनानि परस्परम् ॥**
**दोषहेतुः पृथक्त्वेन भेषजोद्देश एव च । स्रोतोविमाने निर्दिष्टस्तथा चादौ विनिश्चयः ॥ ३० ॥**

※ केवलं विदितं यस्य शरीरं सर्वभावतः। शारीराः सर्वरोगाश्च स कर्मसु न मुह्यति ॥३१॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने स्रोतोविमानं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

अध्याय उपसंहार — तेरह प्रकार के स्रोतों का मूलस्थान, उनके दूषित होने का स्वरूप, सामान्य रूप से उन स्रोतों के नाम पर्याय, परस्पर में कुपित होने के कारण, अलग-अलग दूषित होने के कारण, संक्षेप में इन दुष्ट स्रोतों की चिकित्सा के सूत्र, अध्याय के प्रारम्भ में पुरुष स्रोतोमय है, इस सिद्धान्त का निश्चय आदि बातें स्रोतोविमान अध्याय में कही गई है।

जिसको सभी प्रकार से सम्पूर्ण शरीर का ज्ञान होता है, वह व्यक्ति सभी प्रकार के शारीरिक रोगों की चिकित्सा में मोह नहीं प्राप्त करता ॥ २९-३१ ॥

**विमर्श**—आजकल स्रोतों को Capillaries माना जा रहा है। परन्तु स्रोतोविमान अध्याय के विभिन्न स्रोतों के दुष्टिहेतु, लक्षण, चिकित्सा इत्यादि के प्रसंग को देखते हुये इस निष्कर्ष पर पहुँचने की तरफ अधिक इच्छा होती है कि यह वर्णन आधुनिकों के System's ( Respiratory, Alimentary etc ) के समान ही प्रतीत होता है। परन्तु इस पक्ष को आयुर्वेदीय-दृष्ट्या रोगी की परीक्षा में जितना स्थान पाना चाहिये उतना अभी तक भी प्राप्त नहीं हो सका है। इस दिशा में प्रयास आवश्यक है।

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में स्रोतोविमान नामक पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठोऽध्यायः

## अथातो रोगानीकं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद रोगानीक विमान नामक अध्याय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

※ **द्वे रोगानीके भवतः प्रभावभेदेन—साध्यम्, असाध्यं च; द्वे रोगानीके बलभेदेन—मृदु, दारुणं च; द्वे रोगानीके अधिष्ठानभेदेन—मनोऽधिष्ठानं, शरीराधिष्ठानं च; द्वे रोगानीके निमित्तभेदेन—स्वधातुवैषम्यनिमित्तम्, आगन्तुनिमित्तं च; द्वे रोगानीके आशयभेदेन—आमाशयसमुत्थं, पक्वाशयसमुत्थं चेति। एवमेतत् प्रभावबलाधिष्ठाननिमित्ताशयभेदाद्द्वैधं सद्भेदं प्रकृत्यन्तरेण[1] भिद्यमानमथवाऽपि सन्धीयमानं स्यादेकत्वं बहुत्वं वा। एकत्वं तावदेकमेव रोगानीकं, दुःखसामान्यात्[2]; बहुत्वं तु दश रोगानीकानि प्रभावभेदादिना भवन्ति; बहुत्वमपि संख्येयं स्यादसंख्येयं वा। तत्र संख्येयं तावद्यथोक्तमष्टोदरीये, अपरिसंख्येयं पुनर्यथा—महारोगाध्याये रुग्वर्णसमुत्थानादीनामसंख्येयत्वात् ॥ ३ ॥**

---

१. 'भेदप्रकृत्यन्तरेणेति भेदकारणान्तरेण' चक्रः। २. 'रुक्सामान्यात्' ग.।

## ( १ ) रोगभेद-प्रकरण

### ( Classification of Diseases )

रोग समुदाय के भेद — १. प्रभाव भेद से रोगों के दो समूह होते हैं—साध्य और असाध्य। २. बल भेद से रोगों के दो समूह होते हैं, मृदु और दारुण, ३. आश्रयभेद से दो रोग-समूह होते हैं, मन के आश्रित ( मानस रोग—राजस, तामस ) और शरीर के आश्रित ( दोषज रोग ) ४. निमित्तभेद से दो रोग-समूह होते हैं, अपनी धातुओं की विषमता से ( निज ), और आगन्तुक कारणों से, ५. आशयभेद से दो रोग-समूह होते हैं, आमाशय से उत्पन्न होने वाले और पक्वाशय से उत्पन्न होने वाले रोग। इस प्रकार ये रोग-समूह प्रभाव, बल, अधिष्ठान ( आश्रय ), निमित्त ( कारण ) और आशय भेद से दो-दो प्रकार के होते हुए, भेद करने के दूसरे-दूसरे कारणों से रोगों के भेद करने पर अथवा सभी कारणों का एकीकरण करने पर उनका एकत्व या बहुत्व होता है। दुःख-सामान्य से तो रोग एक ही होता है यह एकत्व है। प्रभावभेद आदि भेद से रोगसमूह दस होते हैं, यह बहुत्व है। बहुत्व भी संख्येय ( गिनने योग्य ) अथवा असंख्येय ( न गिननेयोग्य ) होता है। इनमें संख्येय रोगों ( जिनकी संख्या नियत है ) का वर्णन अष्टोदरीय ( सूत्र स्थान के १९ वें अध्याय ) में किया गया है। अपरिसंख्येय ( जिनकी संख्या गिनी नहीं जा सकती ) रोगों का वर्णन महारोगाध्याय ( सूत्र स्थान के २० वें अध्याय ) में किया गया है। क्योंकि रुजा ( वेदना ) वर्ण, ( लक्षण ), समुत्थान ( कारण ) आदि के अपरिसंख्येय होने के कारण रोग भी अपरिसंख्येय होते हैं ॥ ३ ॥

**ॐ न[1] च संख्येयाग्रेषु भेदप्रकृत्यन्तरीयेषु विगीतिरित्यतो दोषवती स्यादत्र काचित् प्रतिज्ञा, न चाविगीतिरित्यतः स्याददोषवती। भेत्ता हि भेद्यमन्यथा भिनत्ति, अन्यथा पुरस्ताद्भिन्नं भेदप्रकृत्यन्तरेण भिन्दन् भेदसंख्याविशेषमापादयत्यनेकधा, न च पूर्वं भेदाग्रमुपहन्ति। समानायामपि खलु भेदप्रकृतौ प्रकृतानुप्रयोगान्तरमपेक्ष्यम्[2]। सन्ति ह्यर्थान्तराणि समानशब्दाभिहितानि, सन्ति चानर्थान्तराणि पर्यायशब्दाभिहितानि। समानो हि रोगशब्दो दोषेषु च व्याधिषु च; दोषा ह्यपि रोगशब्दमातङ्कशब्दं यक्ष्मशब्दं दोषप्रकृतिशब्दं विकारशब्दं च लभन्ते, व्याधयश्च रोगशब्दमातङ्कशब्दं यक्ष्मशब्दं दोष-**

---

१. 'ननु, संख्येयत्वमसंख्येयत्वं च विरुद्धाविमौ धर्मौ, तथैकत्वमनेकत्वं चेति, तत् कथं विरुद्धत्वेन ख्यातौ धर्मावेकस्मिन् रोगे घटेतामित्यत आह—न चेत्यादि। संख्येयाग्रेष्विति संख्येयरोगपरिमाणेषु अत्राग्रशब्दः परिमाणे वर्तते; भेदप्रकृत्यन्तरीयेषु भेदकारणान्तरभवेषु, विगीतिः विरुद्धभाषणमित्यर्थः। विगीतौ दोषाभावं दर्शयित्वा भेदकारणान्तरकृतायामविगीतावपि दोषो भवतीति दर्शयन्नाह—न चाविगीतिरित्यादि। यदि ह्येकं रोगानीकं रुजासामान्यादित्यभिधाय पुनरेकं रोगानीकं प्रभावभेदादित्यविरुद्धा एकताख्यायिकाऽविगीतिः क्रियते तथाऽपि सा विरुद्धैव स्यात्, यतो न प्रभावभेदेन रोगाणामेकत्वमुपपन्नं किंतु द्वैधमेवेति भावः। विगीतौ दोषाभावे हेतुमाह-भेत्ता हीत्यादि। एवं मन्यते—यद्धर्मयोगविवक्षयैकत्वमुक्तं तद्धर्मयोगविवक्षयैव यदि बहुत्वमप्युच्यते ततो विरोधो भवति, नहि तदेवैकं चानेकं चेत्युपपन्नं; यदा तु धर्मान्तरयोगविवक्षया बहुत्वमुच्यते तदा न विरोधः, बहुत्वाभिधानकाले बहूनामेव रोगधर्माणां विवक्षितत्वात्; रोगाणामेकत्वमेकधर्मविषयं, बहुत्वं च बहुधर्मविषयमिति न विरोधः' इति चक्रः।

२. 'प्रकृतस्य समानशब्देनाभिहितस्य यद्भेदख्यापकं पश्चात्प्रयोगान्तरं तदपेक्षणीयं' चक्रः। 'प्रकृत्यनुप्रयोगान्तरं' ग.।

**प्रकृतिशब्दं विकारशब्दं च लभन्ते । तत्र दोषेषु चैव व्याधिषु च रोगशब्दः समानः, शेषेषु तु विशेषवान् ॥ ४ ॥**

विभिन्न वर्गीकरण [ Classification ) के आधार — नानाभेदक कारणों से उत्पन्न, संख्या करने योग्य परिगणित रोगों को असंख्य कहना, विरुद्ध कथन है । इतने से ही पहले कही संख्या दोषयुक्त नहीं होती क्योंकि यह कथन विरुद्ध नहीं है । इसलिए पहले कही हुई संख्या में कोई दोष भी नहीं आता । क्योंकि रोगों के इन भेदों को करने वाला पुरुष, भेद करने योग्य रोगों का भेद भिन्न-भिन्न दृष्टि या कारणों या प्रकारों से करता है । विद्वान् पुरुष किसी अन्य प्रकार से पहले भेद किए हुए रोग को, भेद के भिन्न ( अन्य ) कारण के अनुसार रोग का भेद करके यदि भेदों की विशेष संख्या का प्रतिपादन करता है और उन भेदों को भी वह अनेक प्रकार से कहता है तो वह पहले किए गए भेदों का खण्डन नहीं करता । और यदि भेद के कारण समान संख्या के हैं, तो भी कारणविशेष के अनुसार भेद होगा । ऐसा भी देखा जाता है कि एक समान एक ही शब्द से अनेक अर्थ निकलते हैं और ऐसा भी देखा जाता है कि अनेक पर्याय शब्दों से एक ही अर्थ कहा जाता है । दोषों और व्याधियों में रोग शब्द समान रूप से प्रयुक्त होता है और दोष शब्द भी रोग, आतङ्क, यक्ष्म, दोषप्रकृति और विकार शब्दों ( नामों ) को प्राप्त करता है । व्याधियाँ भी रोग, आतङ्क, यक्ष्म, दोषप्रकृति और विकार शब्दों ( नामों ) को प्राप्त करती हैं । इस प्रकार दोषों और व्याधियों में रोग शब्द समान है और दूसरे अर्थों में भिन्न भी होता है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—ऊपर के उद्धरणों में यह स्पष्ट किया गया है कि अगणित और गणनायुक्त रोग कहना विरुद्ध वचन नहीं है क्योंकि जिन कारणों से रोगों की संख्या नियत की गई है उन्हीं कारणों से संख्या अगणित नहीं कही गयी है । यहाँ पर भी प्रभाव, बल, अधिष्ठान, निमित्त और आशय भेद से दो-दो रोग माने हैं जो सब मिलकर १० भेद होते हैं । लेकिन सभी एकत्र नहीं किये जा सकते क्योंकि जो व्याधि प्रभाव-भेद से साध्य और असाध्य होगी वही व्याधि बल-भेद से मृदु और दारुण भी हो सकती है या अधिष्ठान-भेद से शारीरिक एवं मानसिक भी हो सकती है अतः ऊपर बताए हुए पाँच कारणों को लेकर १० कहना संगत नहीं है, जैसे—किसी व्यक्ति से पूछा जाय कि रोग कितने प्रकार के होते हैं तो उत्तर देगा शारीरिक एवं मानसिक ये दो, दूसरा व्यक्ति निज और आगन्तुक, तीसरा व्यक्ति दोषज, कर्मज, दोषकर्मज ये तीन, चौथा व्यक्ति शारीरिक, मानसिक, आगन्तुक और स्वाभाविक ये चार होते हैं—तो इन चारों के वचनों में विरुद्ध वचन की आशंका नहीं होती क्योंकि कहने वाला व्यक्ति स्वतंत्र होता है, वह चाहे जिस भेद करने वाले प्रकृति से भिन्न कर सकता है जिन कारणों से रोग दो कहते हैं । उन्हीं कारणों से यदि एक कहा जाय अथवा जिन कारणों से तीन कहते हैं उन्हीं कारणों से दो कहा जाय तो विरुद्ध वचन हो सकता है । यहाँ भिन्न-भिन्न कारणों से दो माने गये हैं अतः विरुद्ध वचन नहीं है ।

**⊛ तत्र व्याधयोऽपरिसंख्येया भवन्ति, अतिबहुत्वात्; दोषास्तु खलु परिसंख्येया भवन्ति, अनतिबहुत्वात् । तस्माद्यथाचित्रं[1] विकारानुदाहरणार्थम्, अनवशेषेण च दोषान् व्याख्यास्यामः । रजस्तमश्च मानसौ दोषौ । तयोर्विकाराः कामक्रोधलोभमोहेर्ष्यामानमदशोकचित्तो(न्तो)द्वेगभयहर्षादयः । वातपित्तश्लेष्माणस्तु खलु शारीरा दोषाः । तेषामपि च विकारा ज्वरातीसारशोफशोषश्वासमेहकुष्ठादयः । इति दोषाः केवला व्याख्याता विकारैकदेशश्च ॥**

१. 'तस्माद्यथोचितं' ग. ।

## ( २ ) दोष-विमर्श

मानस और शारीर दोष — उनमें बहुत अधिक होनेसे व्याधियाँ अगणित होती हैं और बहुत अधिक न होने से दोष संख्यायुक्त है इसलिए यथाचित्र अर्थात् जैसा आचार्यों ने कहा है तदनुसार रोगों की और सम्पूर्ण रूप से दोषों की उदाहरण के लिए व्याख्या की जाती है। रज और तम मानस दोष हैं इनके रोग काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्ष्या, मान, मद, शोक, चिन्ता, उद्वेग, भय और हर्ष आदि होते हैं। वा पित्त-कफ ये शारीरिक दोष हैं इनके भी रोग ज्वर, अतिसार, शोथ, शोष, श्वास, प्रमेह, कुष्ठ आदि होते हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण रूप से यहाँ दोष की व्याख्या की गई है और रोग-समूह के एक देश की व्याख्या की गई है ॥ ५ ॥

**⊛ तत्र खल्वेषां द्वयानामपि दोषाणां त्रिविधं प्रकोपणं; तद्यथा—असात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः, प्रज्ञापराधः परिणामश्चेति ॥ ६ ॥**

और भी — उसमें इन शारीरिक एवं मानसिक दोनों दोषों के कुपित होने का कारण तीन माने गये हैं जैसे—असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, प्रज्ञापराध और परिणाम ॥ ६ ॥

**⊛ प्रकुपितास्तु खलु ते प्रकोपणविशेषाद् दूष्यविशेषाच्च विकारविशेषानभिनिर्वर्तयन्त्यपरिसंख्येयान् ॥ ७ ॥**

दोषत्रय से सभी रोग — जब दोष संख्येय है तो इनसे रोग असंख्येय कैसे होते हैं इस शंका का समाधान इस गद्य से किया गया है—प्रकुपित दोष, प्रकोपक कारणों के भेद से और दूष्यों (रस, रक्त, मांस आदि) की विभिन्नता से असंख्येय रोगों के भेदों को उत्पन्न करते हैं ॥ ७ ॥

**⊛ ते च विकाराः परस्परमनुवर्तमानाः कदाचिदनुबध्नन्ति कामादयो ज्वरादयश्च ॥ ८ ॥**

और भी — ये ज्वरादि शारीरिक एवं कामादि मानसिक रोग परस्पर अनुवर्तन करते हुए कभी-कभी सम्बन्ध करते हैं, अर्थात् साथ में मिल जाते हैं ॥ ८ ॥

**⊛ नियतस्त्वनुबन्धो रजस्तमसोः परस्परं, न ह्यरजस्कं तमः प्रवर्तते ॥ ९ ॥**

और भी — पर रजोगुण और तमोगुण का परस्पर सम्बन्ध निश्चित होता है—क्योंकि रजोगुण के बिना तमोगुण प्रवृत्त नहीं होता ॥ ९ ॥

**⊛ (प्रायः) शारीरदोषाणामेकाधिष्ठानीयानां सन्निपातः संसर्गो वा समानगुणत्वात्; दोषा हि दूषणैः समानाः ॥ १० ॥**

और भी — प्रायः एक ही स्थान में रहने वाले शरीर के दोष ( वात, पित्त, कफ ) तुल्य गुण होने के कारण उनका सन्निपात या संसर्ग होता है। क्योंकि दोष दूषित करने वाले कारणों के समान गुण वाले होते हैं ॥ १० ॥

**⊛ तत्रानुबन्ध्यानुबन्धकृतो विशेषः—स्वतन्त्रो व्यक्तलिङ्गो यथोक्तसमुत्थानप्रशमो भवत्यनुबन्ध्यः, तद्विपरीतलक्षणस्त्वनुबन्धः।[१]अनुबन्ध्यलक्षणसमन्वितास्तत्र यदि दोषा भवन्ति तत्त्रिकं सन्निपातमाचक्षते, द्वयं वा संसर्गम्। अनुबन्ध्यानुबन्धविशेषकृतस्तु बहुविधो दोषभेदः। एवमेष संज्ञाप्रकृतो भिषजां दोषेषु व्याधिषु च नानाप्रकृतिविशेषव्यूहः ॥ ११ ॥**

दोषों के अनुबन्ध्य और अनुबन्ध भेद — उन सन्निपात एवं संसर्गजन्य रोगों में अनुबन्ध्य एवं अनुबन्ध यह दो विशेषतायें रहती हैं। स्वतंत्र, स्पष्ट लक्षण वाले उन दोषों एवं रोगों के उत्पन्न होने के जितने कारण शास्त्रों में बताए गये हैं उन्हीं कारणों से उत्पन्न होने वाला और उन दोषों या रोगों की शान्ति करने का जो उपाय बताया गया है उसीसे शान्त होने वाला अनुबन्ध्य होता

१. 'अनुबन्ध्यानुबन्धलक्षणसमन्विताः' इति पा०। २. '०विशेषाद्व्यूहः' ग.।

है, इससे विपरीत लक्षण वाला अनुबन्ध होता है। इनमें यदि दोष अनुबन्ध्य लक्षणयुक्त हो तो उस दोषत्रय के सम्मेलन को सन्निपात अथवा दो दोषों के सम्मेलन को संसर्ग कहा जाता है। अनुबन्ध्य और अनुबन्ध के भेद से दोषों के भेद बहुत प्रकार के होते हैं। इस प्रकार दोष और रोग में ये अनेक कारण, दोषों के भेद से उत्पन्न रोग और दोषों का समूह वैद्यों की संज्ञा द्वारा किया गया है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—अनुबन्ध्य को प्रधान, अनुबन्ध को अप्रधान कहा जाता है, इसमें चिकित्सा प्रधान की होती है क्योंकि प्रधान की चिकित्सा से अप्रधान स्वयं शान्त हो जाता है। इसका सुन्दर विवेचन **चक्रपाणि** ने इस प्रकार किया है—शरद ऋतु में जल के अम्ल विपाक होने से वह पित्त का कोपक प्रधान रूप से होता है पर अप्रधान रूप से अम्ल विपाक कफ का भी कोपक होता है। प्रधान रूप से पित्त के कुपित होने का कारण यह है कि उस समय सूर्य-सन्ताप तीव्र होता है अतः अम्लविपाक और बाह्य सूर्य-सन्ताप ये दोनों पित्त के समान गुण होने से प्रबल रूप से पित्त को कुपित करते हैं, अतः प्रधान होता है और अम्लविपाक के अन्तःकारण होने पर भी बाह्य कारण सूर्य-सन्ताप कफ के विपरीत होता है अतः कुछ अंश में कफ भी कुपित होता है तो इसे अप्रधान माना जाता है। इसमें प्रधानतः पित्त की चिकित्सा तिक्त घृत से की जाती है इसीसे अप्रधान कफ स्वयं शान्त हो जाता है।

**❀ अग्निषु तु शारीरेषु चतुर्विधो विशेषो बलभेदेन भवति। तद्यथा—तीक्ष्णो, मन्दः, समो, विषमश्चेति। तत्र तीक्ष्णोऽग्निः सर्वापचारसहः, तद्विपरीतलक्षणस्तु मन्दः, समस्तु खल्वपचारतो विकृतिमापद्यतेऽनपचारतस्तु प्रकृताववतिष्ठते, समलक्षणविपरीतलक्षणस्तु विषम इति। एते चतुर्विधा भवन्त्यग्नयश्चतुर्विधानामेव पुरुषाणाम्। तत्र समवातपित्तश्लेष्मणां प्रकृतिस्थानां समा भवन्त्यग्नयः, वातलानां तु वाताभिभूतेऽग्न्यधिष्ठाने विषमा भवन्त्यग्नयः, पित्तलानां तु पित्ताभिभूते ह्यग्न्यधिष्ठाने तीक्ष्णा भवन्त्यग्नयः श्लेष्मलानां श्लेष्माभिभूतेऽग्न्यधिष्ठाने मन्दा भवन्त्यग्नयः ॥ १२ ॥**

## ( ३ ) अग्नि तथा प्रकृति-प्रकरण

चतुर्विध अग्नि — शरीर में अग्नि तो बल भेद से चार प्रकार की होती है। जैसे—१. तीक्ष्ण, २. मन्द, ३. सम, ४. विषम। इनमें तीक्ष्ण अग्नि सभी प्रकार के अपचारयुक्त भोजन जैसे मात्रागुरु, द्रव्यगुरु, विरुद्ध, विषम आदि को शीघ्र ही पचा देती है। इनसे विपरीत लक्षण वाली अग्नि मन्द होती है। सम अग्नि अपचार अर्थात् मिथ्याहार-विहार से विकृत हो जाती है। उचित रूप में आहार-विहार करने से अपनी प्रकृति में रहती है। सम के लक्षण से विपरीत लक्षण वाली अग्नि को विषम कहते हैं। इस प्रकार ये चार तरह की अग्नियाँ चार प्रकार के पुरुषों में होती हैं। इनमें जिन पुरुषों में वात, पित्त, कफ प्रकृतिस्थ होकर सम मात्रा में रहते हैं उनकी अग्नि सम होती है। जो व्यक्ति वातप्रधान होते हैं उनकी अग्नि का स्थान वायु से अभिभूत रहता है इसलिए उनकी अग्नि विषम हो जाती है। पित्तप्रधान पुरुषों के शरीर में अग्नि का स्थान पित्त से आक्रान्त होने के कारण उनकी अग्नि तीक्ष्ण होती है, कफप्रधानपुरुषों में अग्नि का स्थान कफ से आक्रान्त होता है अतः उनकी अग्नि मन्द होती है ॥ १२ ॥

**❀ तत्र केचिदाहुः—न समवातपित्तश्लेष्माणो जन्तवः सन्ति, विषमाहारोपयोगित्वान्मनुष्याणां; तस्माच्च वातप्रकृतयः केचित्, केचित् पित्तप्रकृतयः, केचित् पुनः श्लेष्मप्रकृतयः**

**भवन्तीति। तच्चानुपपन्नं, कस्मात् कारणात्? समवातपित्तश्लेष्माणं ह्यरोगमिच्छन्ति भिषजः, यतः प्रकृतिश्चारोग्यम्, आरोग्यार्था च भेषजप्रवृत्तिः, सा चेष्टरूपा, तस्मात् सन्ति समवातपित्तश्लेष्माणः; न खलु सन्ति वातप्रकृतयः पित्तप्रकृतयः श्लेष्मप्रकृतयो वा। तस्य तस्य किल दोषस्याधिक्यात् सा सा दोषप्रकृतिरुच्यते मनुष्याणां, न च विकृतेषु दोषेषु प्रकृतिस्थत्वमुपपद्यते, तस्मान्नैताः प्रकृतयः सन्ति; सन्ति तु खलु वातलाः पित्तलाः श्लेष्मलाश्च, अप्रकृतिस्थास्तु ते ज्ञेयाः ॥ १३ ॥**

प्रकृति विचार — यहाँ पर कुछ आचार्य लोगों का कहना है कि कोई भी प्राणी समवात, पित्त, कफ वाले नहीं होते क्योंकि मनुष्यों का आहार-विहार भिन्न-भिन्न रूप में होता है इसलिए कुछ लोग वात प्रकृति के, कुछ पित्त प्रकृति के और कुछ कफ प्रकृति के होते हैं। यह उचित नहीं है। इसका करण यह है कि वात, पित्त और कफ के सम रहने पर जिसकी प्रकृति बनती है उस पुरुष को वैद्य लोग रोग रहित मानते हैं। क्योंकि प्रकृति को आरोग्य कहते हैं। आरोग्य होने के लिए ही औषधि का प्रयोग किया जाता है और यही इष्ट है। इसलिए समवात-पित्त-श्लेष्मा वाले मनुष्य होते हैं। कोई भी व्यक्ति वातप्रकृति, पित्तप्रकृति अथवा कफप्रकृति का नहीं होता। उन-उन दोषों की अधिकता के कारण मनुष्यों की वह दोष-प्रकृति कही जाती है। दोषों के विकृत रहने पर प्रकृतिस्थत्व नहीं बन सकता है इसलिए सिद्धान्त में इनको प्रकृति नहीं माना जाता। किन्तु वातल, पित्तल, श्लेष्मल मनुष्य होते हैं। उनको तो अप्रकृतिस्थ जानना चाहिए ॥ १३ ॥

**तेषां तु खलु चतुर्विधानां पुरुषाणां चत्वार्यनुप्रणिधानानि[2] श्रेयस्कराणि भवन्ति। तत्र समसर्वधातूनां सर्वाकारसमम्, अधिकदोषाणां तु त्रयाणां यथास्वं दोषाधिक्यमभिसमीक्ष्य दोषप्रतिकूलयोगीनि[3] त्रीण्यनु(न्न)प्रणिधानानि श्रेयस्कराणि भवन्ति यावदग्नेः समीभावात्, समे तु सममेव कार्यम्; एवं चेष्टा भेषजप्रयोगाश्चापरे। तान्[4] विस्तरेणानुव्याख्यास्यामः ॥ १४ ॥**

और भी — उन समदोषप्रकृति, वातप्रकृति, पित्तप्रकृति, और कफप्रकृति वाले चार प्रकार के पुरुषों के लिए चार अनुप्रणिधान ( कर्तव्यपालन ) कल्याणकारक होते हैं। उन कर्तव्य-पालनों में जिस पुरुष की सभी धातु ( वात, पित्त, कफ ) सम हैं उन्हें सभी आहार-विहार आदि अपने कर्तव्यों को समरूप में सेवन करना चाहिए। क्योंकि सभी वातादि दोष सम हैं ऐसी दशा में यदि किसी एक रस, गुण, वीर्य विपाक, आदि का सेवन किया जाय तो रस, गुण आदि अपने समान दोष को कुपित कर स्वास्थ्य नष्ट कर देंगे और सम रस, गुण, वीर्य आदि का सेवन अधिक दोष वाले तीनों को तो अपने-अपने लक्षणों के अनुसार दोष की अधिकता को देखकर जब तक अग्नि की समता न हो जाय तब तक दोष से विपरीत गुण वाले तीन प्रयोग कल्याणकारक होते हैं। अग्नि के सम होने पर समान प्रयोग करना चाहिए। इसी प्रकार दूसरे शारीरिक चेष्टा और औषध आदि का प्रयोग भी इन प्रकृतियों को ध्यान में रख कर करना चाहिए। इनकी विस्तार से व्याख्या करेंगे ॥ १४ ॥

**ॐ त्रयस्तु पुरुषा भवन्त्यातुराः, ते त्वनातुरास्तन्त्रान्तरीयाणां भिषजाम्। तद्यथा—**

---

१. 'समवातपित्तश्लेष्मप्रकृतयः' ग.।

२. 'अनु उत्तरकालं प्रकर्षेण प्रकृतिरूपेण निधीयन्ते वाताद्याधिक्यसामान्यानि यैस्तान्यनुप्रणिधानानि' गङ्गाधरः। 'अन्नप्रणिधानानि' इति पा०।

३. 'दोषप्रकृतिप्रतिकूलयोगीनि' यो.। ४. 'तानि' ग.।

**वातलः, पित्तलः, श्लेष्मलश्चेति । तेषामिदं विशेषविज्ञानं—वातलस्य वातनिमित्ताः, पित्तलस्य पित्तनिमित्ताः, श्लेष्मलस्य श्लेष्मनिमित्ता व्याधयः प्रायेण बलवन्तश्च भवन्ति**[1] **॥**

एकदोषज प्रकृति वाले रोगी हैं — तीन पुरुष तो सदा ही रोगी होते हैं दूसरे तन्त्र को मानने वाले वैद्य-समुदाय वातल ( वातप्रधान ), पित्तल ( पित्तप्रधान ), श्लेष्मल ( कफप्रधान ) प्रकृति वाले को अनातुर ( रोगरहित-स्वस्थ ) मानते हैं । उन्हें आतुर समझने के लिए ये विशेष लक्षण हैं जैसे वातल पुरुषों को वातजन्य रोग, पित्तल मनुष्यों को पित्तजन्य रोग, कफ प्रकृति वालों को कफजन्य रोग प्रायः बलवान् होते हैं ॥ १५ ॥

**तत्र वातलस्य वातप्रकोपणान्यासेवमानस्य**[2] **क्षिप्रं वातः प्रकोपमापद्यते, न तथेतरौ दोषौ; स तस्य प्रकोपमापन्नो यथोक्तैर्विकारैः शरीरमुपतपति बलवर्णसुखायुषामुपघाताय । तस्यावजयनं—स्नेहस्वेदौ विधियुक्तौ, मृदूनि च संशोधनानि स्नेहोष्णमधुराम्ललवणयुक्तानि, तद्वदभ्यवहार्याणि, अभ्यङ्गोपनाहनोद्वेष्टनोन्मर्दनपरिषेकावगाहनसंवाहनावपीडनवित्रासनविस्मापनविस्मारणानि, सुरासवविधानं, स्नेहाश्चानेकयोनयो दीपनीयपाचनीयवातहरविरेचनीयोपहितास्तथा शतपाकाः सहस्रपाकाः सर्वशश्च प्रयोगार्थाः, बस्तयः, बस्तिनियमः सुखशीलता चेति ॥ १६ ॥**

वातप्रधान पुरुष के रोग और चिकित्सा — जब वात को कुपित करने वाले हेतुओं का सेवन वह करता है तो शीघ्र ही वात कुपित हो जाता है । जितने शीघ्र वेग से वात कुपित होता है उतने शीघ्र वेग से पित्त और कफ नहीं कुपित होते, वह कुपित वात, वातप्रकृति वाले उस मनुष्य के शरीर में बल, वर्ण, सुख और आयु नाश के लिए होता है और वह वातजन्य विभिन्न रोगों से ताप (दुःख) उत्पन्न करता है । उस वात को जीतने के लिए ( यह उपाय है)—विधिपूर्वक स्नेहन और स्वेदन का प्रयोग, स्नेह, उष्ण, मधुर, अम्ल और लवण युक्त मृदु संशोधनों का प्रयोग, इसी प्रकार—स्नेह उष्णादि गुण युक्त आहार का प्रयोग और इन्ही गुणोंयुक्त द्रव्यों से अभ्यङ्ग, उपनाह ( Poultice ) बाँधना, उद्वेष्टन, उन्मर्दन ( मालिश करना ), परिषेक ( गरम-गरम वातघ्न क्वाथ को ऊपर से अङ्गों पर गिराना ), अवगाह ( सारे शरीर को वातघ्न क्वाथ में डुबाना, या जो अङ्ग वात से पीडित हो उसे ही क्वाथ में डुबाना या टब ( Tub ) में बैठाना, संवाहन ( देह मिजवाना ) अवपीडन ( देह दबवाना ), वित्रासन ( भय उत्पन्न कराना ), विस्मापन ( सहसा आश्चर्य में लाना ), विस्मारण ( जिस बात को बार-बार स्मरण कर रोगी रोगग्रस्त होता है उसे अन्य मनोहर बातों का प्रसङ्ग लाकर भुला देना ), सुरा, आसव आदि मदिरा का पान कराना, अनेक प्रकार के स्नेहों को दीपनीय, पाचनीय, वातहर और विरेचनकारक द्रव्यों से संस्कार कर प्रयोग कराना और वातहर द्रव्यों से सौ बार या हजार बार पकाये स्नेह का सभी प्रकार से प्रयोग करना चाहिए । बस्ति का प्रयोग, बस्ति देने के समय में बताए हुए नियमों का पालन और रोगी को पूर्ण विश्राम देना चाहिए ॥ १६ ॥

**पित्तलस्यापि पित्तप्रकोपणान्यासेवमानस्य**[3] **क्षिप्रं पित्तं प्रकोपमापद्यते, न तथेतरौ दोषौ; तदस्य प्रकोपमापन्नं यथोक्तैर्विकारैः शरीरमुपतपति बलवर्णसुखायुषामुपघाताय । तस्यावजयनं—सर्पिष्पानं, सर्पिषा च स्नेहनम्, अधश्च दोषहरणं, मधुरतिक्तकषायशीतानां चौषधाभ्यवहार्याणामुपयोगः, मृदुमधुरसुरभिशीतहृद्यानां गन्धानां चोपसेवा, मुक्तामणि-**

१. 'स्युर्बलवन्तश्च' ग. । २. 'वातप्रकोपणोक्तान्यासेवमानस्य' ग. ।
३. 'पित्तप्रकोपणोक्तान्यासेवमानस्य' ग. ।

**हारावलीनां च परमशिशिरवारिसंस्थितानां धारणमुरसा, क्षणे क्षणेऽग्र्यचन्दनप्रियङ्गुकालीयमृणालशीतवातवारिभिरुत्पलकुमुदकोकनदसौगन्धिकपद्मानुगतैश्च वारिभिरभिप्रोक्षणं; श्रुतिसुखमृदुमधुरमनोऽनुगानां च गीतवादित्राणां श्रवणं, श्रवणं चाभ्युदयानां, सुहृद्भिः संयोगः, संयोगश्रेष्ठाभिः स्त्रीभिः शीतोपहितांशुकस्रग्धारिणीभिः, निशाकरांशुशीतलप्रवातहर्म्यवासः, शैलान्तरपुलिनशिशिरसदनवसनव्यजनपवनसेवनं, रम्याणां चोपवनानां सुखशिशिरसुरभिमारुतोपहितानामुपसेवनं, सेवनं च पद्मोत्पलनलिनकुमुदसौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रहस्तानां, सौम्यानां च सर्वभावानामिति ॥ १७ ॥**

पित्तप्रधान पुरुष के रोग और चिकित्सा — जब अधिक रूप में पित्त को कुपित करने वाले कारणों का सेवन करता है तो शीघ्र ही पित्त प्रकुपित हो जाता है। उसी तरह वात और कफ उतने अधिक प्रकुपित नहीं होते है। पित्तल पुरुष के शरीर में कुपित पित्त बल, वर्ण, सुख और आयु को नष्ट करने के लिए पित्तजन्य सभी उपद्रवों से शरीर में ताप उत्पन्न करता है!

उस कुपित पित्त को जीतने के लिए ये उपाय होते हैं — घृतपान, घृत से स्नेहन, अधो भाग से विरेचन द्वारा दोषों को निकालना, मधुर, तिक्त, कषाय, शीतल औषध एवं खाद्य पदार्थों का उपयोग (प्रयोग) करना, मृदु, मधुर, सुगन्धित शीतल, और हृदय के लिये हितकारी गन्धों का सेवन करना, अधिक शीतल जल में रखने के बाद मुक्ता, मणि और हारों को या मोती या मणि से बने हारों को छाती पर धारण करना, क्षण-क्षण में श्रेष्ठ चन्दन, प्रियङ्गु, कालीयक ( पीत चन्दन ), मृणाल ( चन्दन आदि को पीस कर छाती पर या जिस अङ्ग में पित्त कुपित हो उस स्थान पर लेप लगाना ), शीत वायु और जल से उत्पल ( नील कमल ), कुमुद ( कोंई, ) कोकनद ( रक्तकमल ), सौगन्धिक ( सुगन्धित कमल ), पद्म ( छोटा कमल ) को वासित कर उसी जल से शरीर को बार-बार धोना या कपड़ा भिगोकर बार-बार शरीर को पोंछना, कान को सुख देने वाले कोमल, मधुर और मनोहर गाना तथा बाजा का सुनना, उन्नति या कल्याण करने वाले वचनों को सुनना, मित्रों का संयोग होना, शीतल द्रव्यों से युक्त साड़ी, और हार धारण करने वाली प्रिय स्त्री का संयोग, चन्द्रमा के किरणों से शीतल पूर्वी हवा जहाँ निराबाध लगती हो ऐसे खुले घरों में रहना, पर्वत की गुफा, पुलिन, शीतल घर, शीतल वस्त्र, शीत पंखे की वायु का सेवन, सुखदायक, शीत एवं सुगन्धित, वात से युक्त सुन्दर बगीचे का सेवन, उत्पल ( नीलकमल ), पद्म ( कमल ) नलिन, सौगन्धिक ( सुगन्धित कमल ), पुण्डरीक ( श्वेत कमल ), शतपत्र ( गुलाब ) के फूलों के गुलदस्तों का सेवन और सभी प्रकार के सौम्य भावों का सेवन पित्त-विकारों को शान्त करता है ॥ १७ ॥

**श्लेष्मलस्यापि श्लेष्मप्रकोपणान्यासेवमानस्य क्षिप्रं श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते, न तथेतरौ दोषौ; स तस्य प्रकोपमापन्नो यथोक्तैर्विकारैः शरीरमुपतपति बलवर्णसुखायुषामुपघाताय।**

कफप्रधान पुरुष के रोग और चिकित्सा — जब कफ को कुपित करने वाले हेतुओं का सेवन करते हैं तो शीघ्र कफ कुपित हो जाता है, शेष पित्त और वात उतने कुपित नहीं होते। वह कुपित कफ उस कफ प्रकृति वाले पुरुष के शरीर में बल, वर्ण, सुख और आयु के नाश के लिए कफजन्य सभी उपद्रवों को उत्पन्न कर शरीर में ताप ( दुःख ) उत्पन्न करता है।

---

१ 'शतपत्रह्रदानाम्' यो.। २. 'श्लेष्मप्रकोपणोक्तान्यासेवमानस्य' इति पा०।

**तस्यावजयनं—विधियुक्तानि तीक्ष्णोष्णानि संशोधनानि, रूक्षप्रायाणि चाभ्यवहार्याणि कटुकतिक्तकषायोपहितानि, तथैव धावनलङ्घनप्लवनपरिसरणजागरणनियुद्धव्यवायव्यायामोन्मर्दनस्नानोत्सादनानि, विशेषतस्तीक्ष्णानां दीर्घकालस्थितानां च मद्यानामुपयोगः सधूमपानः सर्वशश्चोपवासः, तथोष्णं वासः, सुखप्रतिषेधश्च सुखार्थमेवेति ॥ १८ ॥**

और भी — उस कफ को जीतने के लिए विधिपूर्वक सेवन किए गए तीक्ष्ण और उष्ण, संशोधन ( वमन ), कटु, तिक्त, कषाय रस वाले रूक्ष पदार्थों का भोजन, दौड़ना, उपवास, तैरना, घूमना-फिरना, जागना, कुश्ती लड़ना, मैथुन, व्यायाम, मर्दन कराना, स्नान करना, उबटन लगाना, विशेष तीक्ष्ण और बहुत दिनों से रखी हुई पुरानी मदिरा का पीना, धूम-पान, सर्वथा भोजन न करना, गर्म स्थानों में रहना या गर्म कपड़ा पहनना और सुख-प्राप्ति के लिए ही सुख ( आरामदेह कार्यों ) को त्याग देना ॥ १८ ॥

**भवति चात्र—**

*** सर्वरोगविशेषज्ञः सर्वकार्यविशेषवित् । सर्वभेषजतत्त्वज्ञो राज्ञः प्राणपतिर्भवेत् । इति ॥**

राजवैद्य के गुण — सम्पूर्ण रोगों की विशेषता को जानने वाला, सभी चिकित्सा के कार्यों की विशेषता को जानने वाला, सभी प्रकार से औषधों के तत्त्वों को जानने वाला वैद्य राजा का प्राणपति ( प्राणरक्षक ) होता है ॥

**तत्र श्लोकाः—**

**प्रकृत्यन्तरभेदेन रोगानीकविकल्पनम् । परस्पराविरोधश्च सामान्यं रोगदोषयोः ॥ २० ॥**
**दोषसंख्या विकाराणामेकदेशः प्रकोपणम् । जरणं प्रति चिन्ता च कायाग्नेर्रक्षणानि[1] च ॥२१॥**
**नराणां वातलादीनां प्रकृतिस्थापनानि च । रोगानीके विमानेऽस्मिन् व्याहृतानि महर्षिणा ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने**
**रोगानीकविमानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

अध्याय उपसंहार — प्रकृति ( कारण ) के भेद से रोग-समूहों का विचार, परस्पर रोग समूहों का विरोध न होना, रोग और दोषों में समानता, दोषों की संख्या, विकारों ( रोगों ) का एक देश कथन, दोषों का प्रकोपक हेतु, जठराग्नि के विषय में विचार, शरीर की अग्नि-रक्षा का उपाय, वातल आदि पुरुषों को प्रकृति में रखने वाली औषधियाँ, इन सबोंका वर्णन महर्षि ने इस रोगानीक विमान में कहा है ॥ २०-२२ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के विमानस्थान में रोगानीक विमान नामक छठाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

---

१. 'देहाग्ने रक्षणानि च' इति पा० ।

# अथ सप्तमोऽध्यायः

**अथातो व्याधितरूपीयं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद व्याधितरूपीयनामक विमान की व्याख्या की जायगी जैसा भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—पहले के अध्याय में रोग-भेद बताकर चिकित्सा के उपयुक्त रोगी पुरुषों का भेद बताने के लिए और प्रसङ्गवश क्रिमियों को बताने के लिए व्याधितरूपीय अध्याय प्रारम्भ किया जाता है।

**ॐ इह खलु द्वौ पुरुषौ व्याधितरूपौ भवतः–गुरुव्याधितः, लघुव्याधितश्च। तत्र–गुरुव्याधित एकः सत्त्वबलशरीरसंपदुपेतत्वाल्लघुव्याधित इव दृश्यते, लघुव्याधितोऽपरः सत्त्वादीनामधमत्वाद्गुरुव्याधित इव दृश्यते। तयोरकुशलाः केवलं चक्षुषैव रूपं दृष्ट्वाऽध्यवस्यन्तो व्याधिगुरुलाघवे विप्रतिपद्यन्ते ॥ ३ ॥**

## ( १ ) गुरु तथा लघु व्याधित पुरुष

## ( Patients of Severe and Mild Diseases )

यहाँ पर रोगी मनुष्य दो प्रकार के होते है गुरुव्याधित और लघुव्याधित—अर्थात् एक ही प्रकार के रोग से ग्रस्त दो प्रकार के मनुष्य होते हैं, एक वे होते हैं जो बहुत बड़ी व्याधि से युक्त होते हैं पर सत्त्व, बल, शरीर के ठीक रहने से छोटे रोग से ग्रस्त से प्रतीत होते हैं, दूसरे छोटे रोग से ग्रस्त होते हैं पर सत्त्व, बल, शरीर के हीन बल होने से बहुत बड़ी व्याधि से युक्त प्रतीत होते हैं, इन दोनों प्रकार के रोगियों को देखते हुए अलज्ञ वैद्य केवल नेत्र से ही रूप मात्र देखकर रोग-निश्चय करते समय छोटे और बड़े रोगों में धोखा खा जाते हैं ॥ ३ ॥

**ॐ नहि ज्ञानावयवेन कृत्स्ने ज्ञेये विज्ञानमुत्पद्यते। विप्रतिपन्नास्तु खलु रोगज्ञाने उपक्रमयुक्तिज्ञाने चापि विप्रतिपद्यन्ते। ते यदा गुरुव्याधितं लघुव्याधितरूपमासादयन्ति, तदा तमल्पदोषं मत्वा संशोधनकालेऽस्मै मृदु संशोधनं प्रयच्छन्तो भूय एवास्य दोषानुदीरयन्ति यदा तु लघुव्याधितं गुरुव्याधितरूपमासादयन्ति, तदा तं महादोषं मत्वा संशोधनकालेऽस्मै तीक्ष्णं संशोधनं प्रयच्छन्तो दोषानतिनिर्हृत्य शरीरमस्य क्षिण्वन्ति। एवमवयवेन ज्ञानस्य कृत्स्ने ज्ञेये ज्ञानमभिमन्यमानाः परिस्खलन्ति। विदितवेदितव्यास्तु भिषजः सर्वं सर्वथा यथासम्भवं परीक्ष्यं परीक्ष्याध्यवस्यन्तो न क्वचिदपि विप्रतिपद्यन्ते, यथेष्टमर्थमभिनिर्वर्तयन्ति चेति ॥ ४ ॥**

सम्पूर्ण रूप से जानने योग्य विषयों का विज्ञान — यह ज्ञान के किसी एक अंश से नहीं होता। रोगविज्ञान में धोखा खाये हुए वैद्य चिकित्सा के युक्तिज्ञान में भी धोखा खा जाते हैं। जब वे वैद्य गुरु ( बड़ी ) व्याधि से युक्त रोगी को अपने ज्ञान के आधार पर लघु ( छोटे ) व्याधि युक्त है ऐसा निश्चय कर लेते हैं तब रोगी को अल्प दोष वाला समझ कर संशोधन ( वमन या विरेचन ) के समय मृदु संशोधन देते हुए फिर उसके दोषों को अधिक रूप में कुपित कर देते हैं। जब हलके रोग से युक्त रोगी को गुरुव्याधि से युक्त निश्चय करते है तब उसे अधिक दोष से युक्त समझ कर संशोधन के समय तीक्ष्ण संशोधन देकर दोषों को अधिक मात्रा में निकाल कर रोगी के शरीर को क्षीण कर देते हैं। इस प्रकार रोग ज्ञान के किसी एक ही अंश से पूर्ण ज्ञान हो जाता है ऐसा मानने वाला वैद्य अपने कार्यों में धोखा खा जाता है, अर्थात् रोग निश्चय और चिकित्सा

करने में सन्देहयुक्त ही रहता है। जो वैद्य ज्ञान करने योग्य सभी बातों को भली प्रकार जानता है वह वैद्य सभी परीक्षा करने योग्य विषयों को यथासम्भव सभी प्रकार से परीक्षा करके निश्चय करते हुए कहीं भी अपने कार्य में धोखा नहीं खाता और मन के अनुकूल विषयों को पूरा करता है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—पहले निदान स्थान के प्रथम अध्याय में बताया जा चुका है कि रोगों का ज्ञान निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय एवं सम्प्राप्ति इन पाँचों के समुदाय से या आप्तोपदेश, प्रत्यक्ष, अनुमान इन तीनों से रोगों का ज्ञान होता है। केवल प्रत्यक्ष से ज्ञान करना ज्ञान का अंश या ज्ञानावयव कहा जाता है। अतः निदान आदि ५ का न विचार करना, या आप्तोपदेश अनुमान का न विचार कर केवल लक्षण, जो प्रत्यक्ष देखे जाते हैं, उन्हीं का विचार करना उचित नहीं है।

**भवन्ति चात्र—**

**सत्त्वादीनां विकल्पेन व्याधिरूप[1]मथातुरे। दृष्ट्वा विप्रतिपद्यन्ते बाला व्याधिबलाबले ॥ ५ ॥**
**ते भेषजमयोगेन कुर्वन्त्यज्ञानमोहिताः। व्याधितानां विनाशाय क्लेशाय महतेऽपि वा ॥६॥**
**प्राज्ञास्तु सर्वमाज्ञाय परीक्ष्यमिह सर्वथा। न स्खलन्ति प्रयोगेषु भेषजानां कदाचन ॥ ७ ॥**

मूर्ख और विद्वान् वैद्य में अन्तर —अल्पज्ञ वैद्य रोगी में सत्त्व ( मन ) आदि ( बल, शरीर ) की भिन्नता से व्याधि के रूपों को देख कर रोग के बलाबल में धोखा खा जाते हैं। वे अल्पज्ञ वैद्य अज्ञान से मोहित होकर, रोगियों के नाश के लिए या बहुत बड़े कष्ट के लिए अयोग से औषध ( चिकित्सा) करते हैं। बुद्धिमान् वैद्य परीक्षा करने योग्य सभी भावों की सभी तरह से परीक्षा करके औषधों के प्रयोग में कभी भी धोखा नहीं खाते ॥ ५-७ ॥

**इति व्याधितरूपाधिकारे व्याधितरूपसंख्याग्र[2]संभवं व्याधितरूपहेतुविप्रतिपत्तौ कारणं सापवादं संप्रतिपत्तिकारणं चानपवादं निशम्य, भगवन्तमात्रेयमग्निवेशोऽतः परं सर्वक्रिमीणां पुरीषसंश्रयाणां समुत्थानस्थानसंस्थानवर्णनामप्रभावचिकित्सितविशेषान् पप्रच्छोपसंगृह्य पादौ ॥ ८ ॥**

## ( २ ) बीस कृमिरोग प्रकरण
### ( Twenty Helminthic Diseases )

**( २० )** कृमिरोग — इस प्रकार व्याधिरूप के विषय में व्याधितरूप की संख्या अर्थात् एक गुरुव्याधित और दूसरा लघुव्याधित यह संख्या, व्याधितरूप में कारण परिणाम की शक्यतासे उत्पन्न हुए विपरीत ज्ञान में अपवाद सहित कारण और दोषरहित उचित रूप से ज्ञान के कारण को सुनकर उसके बाद अग्निवेश ने भगवान् आत्रेय के चरणों का स्पर्श कर पुरीष में होने वाले सभी प्रकार के कृमियों का निदान, स्थान, लक्षण, वर्ण, नाम, प्रभाव और चिकित्सा की विशेषता को पूछा ॥८॥

**विमर्श**—इस गद्य में पुरीष में होने वाले कृमियों का ही वर्णन किया गया है। इसका तात्पर्य यह स्पष्ट है कि इससे अलग भी कृमि होते हैं, जिनका वर्णन आगे किया गया है।

**अथास्मै प्रोवाच भगवानात्रेयः—इह खल्वग्निवेश ! विंशतिविधाः क्रिमयः पूर्वमुद्दिष्टा नानाविधेन प्रविभागेनान्यत्र सहजेभ्यः; ते पुनः प्रकृतिभिर्विभज्यमानाश्चतुर्विधा भवन्ति; तद्यथा—पुरीषजाः, श्लेष्मजाः, शोणितजाः, मलजाश्चेति ॥ ९ ॥**

सहज और वैकारिक कृमि — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि हे अग्निवेश ! सहज

१. 'व्याधीनां रूपमातुरे' इति पा०।

२. 'संख्याग्रसंभवमिति संख्याप्रमाणसंभवमित्यर्थः' चक्रः।

कृमियों को छोड़ कर अनेक प्रकार के विभागों से बीस प्रकार के कृमियों का वर्णन सूत्रस्थान के अष्टोदरीय अध्याय में किया गया है। वे कृमि कारणों के अनुसार विभक्त होकर चार प्रकार के होते हैं, जैसे—१. पुरीषज, २. श्लेष्मज, ३. शोणितज और ४. मलज ॥ ९ ॥

**विमर्श**—उक्त सूत्र में 'अन्यत्र सहजेभ्यः' इस पद द्वारा यह स्पष्ट किया गया है कि शरीर के अन्दर सहज कृमि होते हैं, जो रोगोत्पादक नहीं होते किन्तु लाभकारक होते हैं। यह बात आधुनिक विज्ञान भी मानता है कि कृमि रोगोत्पादक, एवं शरीरधारक दो प्रकार के होते हैं। आचार्य **चक्रपाणि** ने भी—'शरीरसहजास्त्ववैकारिकाः क्रिमयः' से शरीरधारक कृमि हो माना है। इससे यह स्पष्ट है कि प्राचीन काल से ही Pathogenic और Non-Pathogenic कृमियों का ज्ञान भारतीयों को था।

**तत्र मलो बाह्यश्चाभ्यन्तरश्च। तत्र बाह्यमलजातान् मलजान् संचक्ष्महे। तेषां समुत्थानं-मृजावर्जनं; स्थानं—केशश्मश्रुलोमपक्ष्मवासांसि; संस्थानम्-अणवस्तिलाकृतयो बहुपादाश्च; वर्णः-कृष्णाः, शुक्लाश्च; नामानि-यूकाः, पिपीलिकाश्च; प्रभावः-कण्डूजननं कोठपिडकाभिनिर्वर्तनं च; चिकित्सितं तु खल्वेषामपकर्षणं, मलोपघातः, मलकराणां च भावानामनुपसेवनमिति ॥ १० ॥**

बाह्य और आभ्यन्तर कृमि — बाह्य और आभ्यन्तर भेद से मल दो प्रकार के होते हैं। उनमें बाहरी मल में उत्पन्न होने वाले कृमियों को मलज कृमि कहते हैं। मृजावर्जन (शुद्धता से न रहना) इन कृमियों की उत्पत्ति का कारण ( निदान ) है। केश, श्मश्रु, लोम, पक्ष्म और गन्दे कपड़े इन कृमियों के स्थान हैं। इनकी आकृति, अणु (बहुत छोटी), तिल के आकार की, बहुत पैर वाली होती है। इनके वर्ण, कृष्ण ( काले ) और श्वेत होते हैं। इनके नाम यूका और पिपीलिका हैं। इनका प्रभाव कण्डू ( खुजली ) उत्पन्न करना, कोठ ( चकत्ता ) और पिडका ( फुन्सियाँ ) उत्पन्न करना है। इनकी चिकित्सा खींच कर निकालना, मलों का नाश करना और मल-उत्पादक भावों का सेवन न करना है ॥ १० ॥

**शोणितजानां तु खलु कुष्ठैः समानं समुत्थानं; स्थान-रक्तवाहिन्यो धमन्यः; संस्थानम्—अणवो वृत्ताश्चापादाश्च, सूक्ष्मत्वाच्चैके भवन्त्यदृश्याः; वर्णः-ताम्राः; नामानि-केशादाः, लोमादाः, लोमद्वीपाः, सौरसाः, औदुम्बराः, जन्तुमातरश्चेति; प्रभावः—केशश्मश्रुनखलोमपक्ष्मापध्वंसः, व्रणगतानां च हर्षकण्डूतोदसंसर्पणानि, अतिवृद्धानां च त्वक्सिरास्नायुमांसतरुणास्थिभक्षणमिति; चिकित्सितमप्येषां कुष्ठैः समानं, तदुत्तरकालमुपदेक्ष्यामः ॥ ११ ॥**

रक्तज कृमि के निदान — रक्तज कृमियों का जो समुत्थान ( उत्पन्न होने का कारण ) कुष्ठ के समान है। इनका स्थान रक्तवह धमनियाँ हैं। आकार—सूक्ष्म, गोल, पैररहित हैं। कुछ आचार्य रक्तज कृमियों को अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण अदृश्य मानते हैं। वर्ण ( रंग ) ताम्र की तरह रक्त होता है। नाम—केशाद, लोमाद, लोमद्वीप, सौरस, औदुम्बर और जन्तुमातृ है। प्रभाव—केश, श्मश्रु, नख, लोम और पलक के बालों को गिराना है। जब ये कृमि व्रण में अपना स्थान बनाते हैं तो रोमहर्ष, खुजली, सूई चुभोने सी पीड़ा और रेंगने का अनुभव होता है। जब ये कृमि अधिक रूप में बढ़ जाते हैं तो त्वचा, सिरा, स्नायु, मांस और तरुणास्थियों (Cartilage) को खा जाते हैं। इन कृमियों की चिकित्सा भी कुष्ठ रोग के ही समान है। उसे आगे कुष्ठ चिकित्सा-प्रकरण में कहेंगे॥

**श्लेष्मजाः क्षीरगुडतिलमत्स्यानूपमांसपिष्टान्नपरमान्नकुसुम्भस्नेहाजीर्णपूतिक्लिन्नसंकीर्णविरुद्धासात्म्यभोजनसमुत्थानाः; तेषामामाशयः स्थानं, ते प्रवर्धमानास्तूर्ध्वमधो वा विसर्पन्त्युभयतो वा; संस्थानवर्णविशेषास्तु—श्वेताः पृथुब्रध्नसंस्थानाः केचित्, केचिद्वृत्तपरि-**

**णाहा गण्डूपदाकृतयः श्वेतास्ताम्रावभासाश्च, केचिदणवो दीर्घास्तन्त्वाकृतयः श्वेताः; तेषां त्रिविधानां श्लेष्मनिमित्तानां क्रिमीणां नामानि–अन्त्रादाः, उदरादाः, हृदयचराः, चुरवः, दर्भपुष्पाः, सौगन्धिकाः, महागुदाश्चेति; प्रभावो–हृल्लासः, आस्यसंस्रवणम्, अरोचकाविपाकौ, ज्वरः, मूर्च्छा, जृम्भा, क्षवथुः, आनाहः, अङ्गमर्दः, छर्दिः कार्श्यं, पारुष्यं, चेति ॥१२॥**

श्लेष्मज क्रिमियों के निदान — कफज क्रिमि दूध, गुड, तिल, मछली, आनूप मांस, मिष्टान्न, परमान्न ( खीर ), बर्रे का तेल और अजीर्ण-भोजन, पूतिक्लिन्न ( जो सड़कर गीला हो गया हो ), संकीर्ण ( कूड़ा, कंकड़, मल आदि के मिलने से घृणित ), विरुद्ध और असात्म्य भोजन करने से उत्पन्न होते हैं। उनका स्थान—आमाशय है। ये कृमि बढ़कर आमाशय से ऊपर या नीचे या ऊपर और नीचे दोनों भागों में चलते हैं। इनकी आकृति, वर्ण और भेद तो कोई श्वेत, पृथु ( गोले और मोटे ), ब्रध्न ( चपटे चमड़े के फीते ) के आकार के, कुछ क्रिमि गोल और चौड़े, गण्डूपद ( केचुआ ) के समान, सफेद या ताम्र की तरह रक्त होते हैं। कुछ क्रिमि सूक्ष्म ( पतले ), लम्बे डोरे की तरह सफेद होते हैं। इन तीनों प्रकार के कफज कृमियों के नाम—अन्त्राद, उदराद, हृदयचर, चुरु, दर्भपुष्प, सौगन्धिक और महागुद हैं। इनका प्रभाव—जी मचलना और मुख से जल निकलना, अरुचि, अपच, ज्वर, मूर्च्छा, जम्भाई, छींक का अधिक आना, आनाह ( अफरन ), अङ्गों में जकड़ाहट, वमन, कृशता और कठोरता का शरीर में होना है ॥ १२ ॥

**पुरीषजास्तुल्यसमुत्थानाः श्लेष्मजैः; तेषां स्थानं पक्वाशयः, ते प्रवर्धमानास्त्वधो विसर्पन्ति, यस्य पुनरामाशयाभिमुखाः स्युर्यदन्तरं तदन्तरं तस्योद्गारनिःश्वासाः पुरीषगन्धिनः स्युः; संस्थानवर्णविशेषास्तु–सूक्ष्मवृत्तपरीणाहाः श्वेता दीर्घा ऊर्णांशुसंकाशाः केचित्, केचित् पुनः स्थूलवृत्तपरीणाहाः श्यावनीलहरितपीताः; तेषां नामानि ककेरुकाः, मकेरुकाः, लेलिहाः; सशूलकाः, सौसुरादाश्चेति; प्रभावः—पुरीषभेदः, कार्श्यं, पारुष्यं, लोमहर्षाभिनिर्वर्तनं च, त एव चास्य गुदमुखं परितुदन्तः कण्डूं चोपजनयन्तो गुदमुखं पर्यासते, त एव जातहर्षा गुदनिष्क्रमणमतिवेलं कुर्वन्ति; इत्येष श्लेष्मजानां पुरीषजानां च क्रिमीणां समुत्थानादिविशेषः ॥ १३ ॥**

पुरीषज क्रिमियों के निदान — इनका निदान कफज क्रिमियोंके समान है। स्थान—पक्वाशय है। ( अपथ्य सेवन से ) अधिक बढ़े हुए वे अधोभाग में चलते हैं। जिस समय जिस पुरुष के शरीर में ये क्रिमि आमाशय की ओर होते हैं उस समय उसके उद्गार ( डकार ) और श्वास मल के गन्ध वाले होते हैं। इनका आकार और वर्ण भेद—कुछ क्रिमि सूक्ष्म, गोलाकार, सफेद, ऊर्णांशु-संकाश ( भेड़ के बाल की तरह ) होते हैं और कुछ क्रिमि मोटे गोलाकार, काले, नीले, हरे और पीले होते हैं। इनके नाम—ककेरुक, मकेरुक, लेलिह, शूलक और सौसुराद हैं। इनका प्रभाव—मल का पतला होना, शरीर में कृशता, कठोरता और रोमाञ्च उत्पन्न करना है। ये ही क्रिमि रोगी की गुदा के मुख में सुई चुभोने सी पीड़ा और खुजली उत्पन्न करते हुए गुदा के मुख में स्थित हो जाते हैं। जब उनमें हर्ष उत्पन्न होता है तब वे बार-बार गुदा से बाहर निकलते हैं। इस प्रकार यह कफज एवं पुरीषज क्रिमियों के निदान आदि का विशेष वर्णन किया गया है ॥ १३ ॥

**चिकित्सितं तु खल्वेषां समासेनोपदिश्य पश्चाद्विस्तरेणोपदेक्ष्यामः। तत्र सर्वक्रिमीणामपकर्षणमेवादितः कार्यं, ततः प्रकृतिविघातः, अनन्तरं निदानोक्तानां भावानामनुपसेवनमिति ॥ १४ ॥**

संक्षेप में कृमिरोग की चिकित्सा — इन कृमियों की चिकित्सा संक्षेप में यहाँ बताकर विस्तार से आगे चिकित्सा स्थान में कहेंगे। इन सभी कृमियों का आरम्भ में अपकर्षण (निकालने का उपाय) करना चाहिए। उसके बाद उत्पत्ति के कारणों का नाश करना चाहिए, उसके बाद निदान में बताए गए कारणों का त्याग करना चाहिए ॥ १४ ॥

**तत्रापकर्षणं—हस्तेनाभिगृह्य विमृश्योपकरणवताऽपनयनमनुपकरणेन वा; स्थानगतानां तु क्रिमीणां भेषजेनापकर्षणं न्यायतः[1], तच्चतुर्विधं; तद्यथा—शिरोविरेचनं, वमनं, विरेचनम्, आस्थापनं च; इत्यपकर्षणविधिः।**

(१) अपकर्षण — विचारपूर्वक यन्त्रों से सुसज्जित वैद्य यन्त्रों से या यन्त्र से रहित वैद्य हाथ से ही उन्हें खींच कर अपकर्षण करें (निकाल लें)। अपने स्थान (आमाशय पक्वाशय) में स्थित कृमियों के निकालने के लिए औषध-प्रयोग द्वारा विधिपूर्वक अपकर्षण किया जाता है। यह भेषज-प्रयोग का आकर्षण ४ प्रकार का होता है जैसे १. शिरोविरेचन, २. वमन, ३. विरेचन और ४. आस्थापन। यह कृमियों की अपकर्षण विधि है।

**प्रकृतिविघातस्त्वेषां कटुतिक्तकषायक्षारोष्णानां द्रव्याणामुपयोगः, यच्चान्यदपि किंचिच्छ्लेष्मपुरीषप्रत्यनीकभूतं तत् स्यात्; इति प्रकृतिविघातः।**

(२) प्रकृतिविघात — इन कृमियों की प्रकृति (उत्पादक कारण) का विघात (नाश) कटु, तिक्त, कषाय, क्षार और उष्ण द्रव्यों के प्रयोग से होता है। और भी अन्य द्रव्य जो कफ और पुरीष के गुणों के विपरीत होते हैं उनके सेवन से कृमियों का प्रकृतिविघात होता है। यह प्रकृतिविघात है।

**विमर्श**—प्रकृतिविघात का तात्पर्य यह है कि समान गुण वाले या समान गुणों में अधिक साम्य रखने वाले द्रव्य ही कृमि उत्पन्न करेंगे क्योंकि कृमि अपने समान-प्रकृति वाले द्रव्यों से प्रभावित होते हैं, अतः उनकी प्रकृति के विपरीत द्रव्यों का प्रयोग कृमियों के स्वभाव के विपरीत होने से उनका नाश कर देता है, जैसा कि—'ह्रासहेतुर्विशेषश्च' से सङ्केत किया गया है।

**अनन्तरं निदानोक्तानां भावानामनुपसेवनं—यदुक्तं निदानविधौ तस्य विवर्जनं तथाप्रायाणां चापरेषां द्रव्याणाम्। इति लक्षणतश्चिकित्सितमनुव्याख्यातम्। एतदेव पुनर्विस्तरेणोपदेक्ष्यते ॥ १५ ॥**

(३) निदान परिवर्जन — प्रकृतिविघात के बाद निदान में कहे गए भावों का सेवन न करना, यह जो निदान-विधि में बताया गया है उसका त्याग और निदान के समान गुण वाले अन्य द्रव्यों का भी त्याग करना चाहिए। यह लक्षण द्वारा संक्षेप में चिकित्सा बतायी गयी, इसी को फिर विस्तार से आगे कहते हैं ॥ १५ ॥

**अथैनं क्रिमिकोष्ठमातुरमग्रे षड्रात्रं सप्तरात्रं वा स्नेहस्वेदाभ्यामुपपाद्य श्वोभूते एनं संशोधनं पाययिताऽस्मीति क्षीरगुडदधितिलमत्स्यानूपमांसपिष्टान्नपरमान्नकुसुम्भस्नेहसम्प्रयुक्तैर्भोज्यैः सायं प्रातश्चोपपादयेत् समुदीरणार्थं क्रिमीणां कोष्ठाभिसरणार्थं च भिषक्। अथ व्युष्टायां रात्र्यां सुखोषितं सुप्रजीर्णभक्तं च विज्ञायास्थापनवमनविरेचनैस्तदहरेवोपपादयेदुपपादनीयश्चेत् स्यात् सर्वान् परीक्ष्य विशेषान् परीक्ष्य सम्यक् ॥ १६ ॥**

(१) अपकर्षण विधि का विस्तृत विवेचन — जिन पुरुषों के कोष्ठ (आमाशय या पक्वाशय) में कृमि उत्पन्न हो गये हों ऐसे रोगियों को सर्वप्रथम ६ या ७ दिन तक स्नेहन और स्वेदन करने के बाद आगे आने वाले दूसरे दिन संशोधन पिलाना है यह निश्चय करके वैद्य कृमि को उभाड़ने

---

१. 'न्यायतः न्याय्यम्, उचितमित्यर्थः' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

की दृष्टि से या यदि वे अपने कोष्ठ को छोड़ या बढ़ कर अन्य स्थानों में चले गये-हों तो अपने स्थानों में आ जावें इसलिए सुबह और शाम दूध, दही, गुड़, तिल, मछली, आनूप मांस, पिट्ठी, परमान्न ( खीर ), बरें का तेल आदि से युक्त भोजन या भोजन में इन्हीं की प्रधानता रख भोजन करावें। जब रात्रि बीत जाय तब रोगी रात्रि में सुखपूर्वक शयन कर चुका है, रात में खाया हुआ भोजन उत्तम रीति से पच गया है, यह जानकर और रोगी की शारीरिक-मानसिक स्थिति आदि परीक्ष्य विषयों की भली-भाँति परीक्षा करने के बाद जब वह संशोधन योग्य प्रतीत हो तब उसका एक ही दिन में आस्थापन, वमन, विरेचन द्वारा संशोधन करना चाहिए ॥ १९ ॥

**अथाहरेति ब्रूयात्—मूलकसर्षपलशुनकरञ्जशिग्रुमधुशिग्रुखरपुष्पाभूस्तृणसुमुखसुरसकुठेरकगण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्झकानि सर्वाण्यथवा यथालाभ; तान्याहृतान्यभिसमीक्ष्य खण्डशश्छेदयित्वा प्रक्षाल्य पानीयेन सुप्रक्षालितायां स्थाल्यां समावाप्य गोमूत्रेणार्धोदकेनाभिषिच्य साधयेत् सततमवघट्टयन् दर्व्या, तमुपयुक्तभूयिष्ठेऽम्भसि गतरसेष्वौषधेषु स्थालीमवतार्य सुपरिपूतं कषायं सुखोष्णं मदनफलपिप्पलीविडङ्गकल्कतैलोपहितं स्वर्जिकालवणितमभ्यासिच्य बस्तौ विधिवदास्थापयेदेनं; तथाऽर्कालर्ककुटजाढकीकुष्ठकैडर्यकषायेण वा, तथा शिग्रपीलुकुस्तुम्बुरुकटुकासर्षपकषायेण, तथाऽऽमलकशृङ्गवेरदारुहरिद्रापिचुमर्दकषायेण मदनफलादिसंयोगसंपादितेन, त्रिवारं सप्तरात्रं वाऽऽस्थापयेत् ॥ १७ ॥**

और भी — जब यह समझ लें कि एक ही दिन में आस्थापन, वमन और विरेचन क्रिया को रोगी सहन करने में समर्थ है तब उसके किसी निजी व्यक्ति से या उसी से सामान लाने को कहे, सामान—मूली, सरिसो, लहसुन, सहिजन का बीज, मीठा सहिजन ( मुनगा ) का बीज, अजमोदा, सुगन्ध तृण (हरद्वारातृण), सुमुख (तुलसी भेद), सुरस (श्वेत तुलसी), कुठेरक (वन तुलसी), गण्डीरक ( गड़ेर घास ), कालमालक ( काली तुलसी ), पर्णास ( पुदीना ), क्षवक ( नकछिकनी ), फणिज्झक ( दवना ) इन सभी द्रव्यों को मगावें या जो-जो मिल सकें उनको मँगाकर देख कर ठीक उचित रूप में वही द्रव्य है या बिना पहिचाने दूसरा द्रव्य भी आ गया है इस प्रकार देखकर खण्ड-खण्ड टुकड़े करके जल से अच्छी प्रकार धो लें। फिर अच्छी प्रकार जल से धुली हुई हांडी में उन टुकड़ों को रखकर सम मात्रा में गोमूत्र और जल उसी हांड़ी में डाल दें। अब आग पर रखकर क्वाथ की तरह कलछी से चलाते हुए पकावें। जल का बहुत भाग जल जाने पर और औषधियों का रस उस जल में आ जाने पर हांड़ी को नीचे उतार लें और वस्त्र से अच्छी प्रकार छान लें, और उस क्वाथ में मनफल, पीपल और वायविडंग का कल्क, तिल का तेल, सज्जीखार, सेंधानमक मिलाकर बस्ति में रखकर रोगी को विधिपूर्वक आस्थापनबस्ति दें। इसी प्रकार रक्त मदार, श्वेतमदार, कुरैया, अरहर, कूठ और मीठे नीम के क्वाथ से अथवा इसी प्रकार सहिजन, पीलू, धनियाँ, कुटकी, सरसो के क्वाथ से अथवा आँवला, अदरक, दारुहरिद्रा, नीम के क्वाथ से, जिसमें मदनफल का कल्क डाला गया हो, तीन दिन या सात दिन तक स्थापन ( निरूह ) बस्ति का प्रयोग करें ॥ १७ ॥

**प्रत्यागते च पश्चिमे बस्तौ प्रत्याश्वस्तं तदहरेवोभयतोभागहरं संशोधनं पाययेद्युक्त्या; तस्य विधिरुपदेक्ष्यते—मदनफलपिप्पलीकषायस्यार्धाञ्जलिमात्रेण त्रिवृत्कल्काक्षमात्रमालोड्य पातुमस्मै प्रयच्छेत्, तदस्य दोषमुभयतो निर्हरति साधु; एवमेव कल्पोक्तानि वमनविरेचनानि प्रतिसंसृज्य पाययेदेनं बुद्ध्या सर्वविशेषानवेक्षमाणो भिषक् ॥ १८ ॥**

---

१. 'तस्मिन् शीतीभूते तूपयुक्तभूयिष्ठेऽम्भसि' ग.।     २. पश्चिमे शेषे।

और भी — अन्तिम बस्ति के गुदा से बाहर निकल जाने पर रोगी को आश्वासन देकर उसी दिन दोनों (ऊर्ध्व-अधः) मार्गों से दोषों को निकालने वाला संशोधन युक्तिपूर्वक पिलावें। उसकी विधि कही जाती है—मैनफल की पिप्पली (आन्तर भाग) का क्वाथ आधी अंजलि (अर्थात् दो पल) लेकर उसमें सफेद निशोथ का एक रुपया भर कल्क मिलाकर पीने के लिए दें। यह क्वाथ उस रोगी के शरीर से अच्छी प्रकार मुख से वमन और गुदा से मलों को निकालता है। इसी प्रकार कल्प स्थान में बताये हुए अलग-अलग वमन एवं विरेचन कारक औषधियों को एक में मिलाकर अपनी बुद्धि से सभी विशेष बातों को (अर्थात् सम्यक् योग हो पर अतियोग, हीनयोग न होने पावे) विचार कर वैद्य उस रोगी को पिलावे ॥ १८ ॥

**अथैनं सम्यग्विरिक्तं विज्ञायापराह्णे शैखरिककषायेण सुखोष्णेन परिषेचयेत्। तेनैव च कषायेण बाह्याभ्यन्तरान् सर्वोदकार्थान् कारयेच्छश्वत्; तदभावे कटुतिक्तकषायाणामौषधानां क्वाथैर्मूत्रक्षारैर्वा परिषेचयेत्। परिषिक्तं चैनं निवातमागारमनुप्रवेश्य पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरसिद्धेन यवाग्वादिना क्रमेणोपाचरेत्, विलेपीक्रमागतं चैनमनुवासयेद्विडङ्गतैलेनैकान्तरं द्विस्त्रिर्वा ॥ १९ ॥**

शिरोविरेचन — जब यह समझ लें कि रोगी के उचित रूप से वमन और विरेचन द्वारा दोष निकल गये हैं, तब सायंकाल अपामार्ग (चिचिरी) के उष्ण क्वाथ से स्नान करावें और उसी के क्वाथ से बाहरी और भीतरी जलीय कार्यों को निरन्तर करावें (अर्थात् उसी के क्वाथ से भोजन का निर्माण, प्यास लगने पर उसी का पान, स्नान, मलमूत्र आदि के समय उसी क्वाथ का प्रयोग करें)। यदि अपामार्ग न मिल सके तो कटु, तिक्त, कषाय रस वाले औषध द्रव्यों के क्वाथ से या गो-मूत्र या क्षारीय द्रव्यों को घोल कर स्नान करावें। स्नान कर लेने के बाद जिस घर में अधिक हवा का प्रवेश न हो उसमें ले जाकर पिप्पली, पीपरामूल, चव्य, चित्रक और अदरक के क्वाथ से बनी हुई यवागू आदि के क्रम से उपचार करें, खिलाते हुए विलेपी क्रम तक पहुँचे हुए उसको विडंग तेल से एक-एक दिन के अन्तर से दो अथवा तीन बार अनुवासन बस्ति दें ॥ १९ ॥

**यदि पुनरस्यातिप्रवृद्धाञ्छीर्षादान् क्रिमीन् मन्येत शिरस्येवाभिसर्पतः कदाचित्, ततः स्नेहस्वेदाभ्यामस्य शिर उपपाद्य विरेचयेदपामार्गतण्डुलादिना शिरोविरेचनेन ॥ २०॥**

और भी — यदि फिर भी शीर्षाद (रोगी के शिर को खाने वाले) कृमि अत्यन्त बढ़ कर कभी शिर में चलते हुए, जान पड़ें तो सिर पर स्नेहन-स्वेदन करने के बाद सूत्रस्थान के तृतीय अध्याय में कथित अपामार्ग, तण्डुल आदि शिरोविरेचनीय औषधों से सिर का विरेचन करावें ॥०२॥

**यस्त्वभ्यवहार्यविधिः प्रकृतिविघातायोक्तः क्रिमीणामथ तमनुव्याख्यास्यामः,—मूलकपर्णी[1] समूलाग्रप्रतानामाहृत्य खण्डशश्छेदयित्वोलू(दू)खले क्षोदयित्वा पाणिभ्यां पीडयित्वा रसं गृह्णीयात्, तेन रसेन लोहितशालितण्डुलपिष्टं समालोड्य पूपलिकां कृत्वा विधूमेष्वङ्गारेषूपकुड्य[2] विडङ्गतैललवणोपहितां क्रिमिकोष्ठाय भक्षयितुं प्रयच्छेत्, अनन्तरं चाम्लकाञ्जिकमुदश्विद्वा पिप्पल्यादिपञ्चवर्गसंसृष्टं सलवणमनुपाययेत्।**

(२) प्रकृति विघात का विस्तृत विवेचन — कृमियों के प्रकृति (उत्पन्न होने के कारणों के) नाश के लिए जो भोजन की विधि बताई गई है उसकी व्याख्या की जाती है। मूषकपर्णी (मूसाकानी) के मूल, अग्र प्रतान अर्थात् पंचांग को लेकर छोटे-छोटे टुकड़े कर ओखल में कूट हाथ से मसल कर रस निकाल लें। उसी रस में लाल धान के चावलों को पीस कर बनाये हुए

१. 'मूषिकपर्णी' इति पा०। २. 'विपाच्य' इति पा०।

आटा को मिलाकर रोटी बना धूमरहित अग्नि पर पकावें और विडंग तैल, नमक के साथ उस रोटी को कृमिकोष्ठ पुरुष को खाने के लिए दें। उसके बाद खट्टी कांजी या मट्ठा में पीपर, पीपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ और नमक मिलाकर पिलावें।

**अनेन कल्पेन मार्कवार्कसहचरनीपनिर्गुण्डीसुमुखसुरसकुठेरकगण्डीरकालमालकपर्णासचवकफणिज्झकबकुलकुटजसुवर्णक्षीरीस्वरसानामन्यतमस्मिन् कारयेत् पूपलिकाः; तथा किणिहीकिराततिक्तकसुवहामलकहरीतकीविभीतकस्वरसेषु कारयेत् पूपलिकाः; स्वरसांश्चैतेषामेकैकशो द्वन्द्वशः सर्वशो वा मधुविलुलितान् प्रातरनन्नाय पातुं प्रयच्छेत् ॥ २१ ॥**

और भी — इसी विधि से भृंगराज, मदार, कटसरैया, कदम्ब, मेउड़ी (सिन्दुवार), सुमुख, सुरस, कुठेरक, गड़ेर घास, काली तुलसी, पुदीना, नकछिकनी, दौना, मौलसिरी, कुरैया, भड़भाँड़ (धमोय), इनमें से किसी एक द्रव्य के स्वरस में रोटी बनवावें और अपामार्ग, चिरायता, निशोथ, आँवला, हर्रे और बहेरे के स्वरस में आटा गूथ कर रोटी बनवावें और रोगी को खाने के लिए दें अथवा इन बताये हुए सभी द्रव्यों या एक, दो या जितना मिल सकें उनका स्वरस मधु मिलाकर भोजन के पहले पीने के लिए दें॥ २१ ॥

**अथाश्वशकृदाहृत्य महति किलिञ्जके[1] प्रस्तीर्यातपे शोषयित्वोदूखले क्षोदयित्वा दृषदि पुनः सूक्ष्मचूर्णानि[2] कारयित्वा विडङ्गकषायेण त्रिफलाकषायेण वाऽष्टकृत्वो दशकृत्वो वाऽऽतपे सुपरिभावितानि भावयित्वा दृषदि पुनः सूक्ष्माणि चूर्णानि कारयित्वा नवे कलशे समावाप्यानुगुप्तं निधापयेत्। तेषां तु खलु चूर्णानां पाणितलं यावद्वा साधु मन्येत तत् क्षौद्रेण संसृज्य क्रिमिकोष्ठिने[3] लेढुं प्रयच्छेत् ॥ २२ ॥**

और भी — इसके बाद घोड़े की लीद लाकर एक बहुत बड़ी चटाई के ऊपर फैला कर धूप में सुखावें जब पूर्णरूप से सूख जाय तो ओखल में कूट कर सिल पर पीस कर खूब महीन चूर्ण बना लें, उसके बाद वायविडंग के क्वाथ से या त्रिफला के क्वाथ से आठ बार या दस बार अच्छी प्रकार से भावना देकर सुखा लें, फिर सिल पर पीस कर महीन चूर्ण बना कर (कपड़े में छान कर) नये मट्टी के पात्र में सुरक्षित रूप से मुख बन्द कर रक्खें। जब आवश्यकतानुसार औषध खिलाना हो तो इस चूर्ण का पाणितल ( १ तोले भर ) या मनुष्य के प्रकृति-बल या कृमियों की अधिकता देखते हुए जितनी मात्रा में देना उचित समझें, मधु में मिला कर जिस व्यक्ति के कोष्ठ में कृमि हों उसे पीने के लिए दें॥ २२ ॥

**तथा भल्लातकास्थीन्याहृत्य कलशप्रमाणेन चापोथ्य स्नेहभाविते दृढे कलशे सूक्ष्मानेकच्छिद्रबध्ने शरीरमुपवेष्ट्य[4] मृदावलिप्ते समावाप्योडुपेन[5] पिधाय भूमावाकण्ठं निखातस्य स्नेहभावितस्यैवान्यस्य दृढस्य कुम्भस्योपरि समारोप्य समन्ताद्गोमयैरुपचित्य दाहयेत्, स यदा जानीयात् साधु दग्धानि गोमयानि विगतस्नेहानि च भल्लातकास्थीनीति ततस्तं कुम्भमुद्धरेत्। अथ तस्माद् द्वितीयात् कुम्भात् स्नेहमादाय विडङ्गतण्डुलचूर्णैः स्नेहार्धमात्रैः प्रतिसंसृज्यातपे सर्वमहः स्थापयित्वा ततोऽस्मै मात्रां प्रयच्छेत् पानाय; तेन साधु विरिच्यते, विरिक्तस्य चानुपूर्वी यथोक्ता। एवमेव भद्रदारुसरलकाष्ठस्नेहानुपकल्प्य पातुं प्रयच्छेत् ॥ २३ ॥**

और भी — चार आढक पके हुए भिलावे के बीज लेकर कुचल कर, एक घड़े में, जो स्नेह से

---

१. काष्ठफलके कटे वा। २. 'श्लक्ष्णानि' च.। ३. 'क्रिमिकोष्ठाय' इति पा०। ४. चक्रसंमतोऽयं पाठः। ५. 'उडुपेन शरावाद्याच्छादनेन' गङ्गाधरः।

भावित हो, मजबूत हो, जिसकी पेंदी में अनेक सूक्ष्म छिद्र हों, जिसके मध्य भाग के ऊपर मट्टी का लेप कर सुखाया गया हो, रख कर ढक्कन से उसके मुख को बन्द कर गीली मिट्टी से दोनों के संधियों को भली प्रकार बन्द कर सुखा लें। दूसरे एक स्नेह-भावित घड़े को भूमि के अन्दर गले तक गाड़ दें, इस गड़े हुए घड़े के ऊपर उस भिलावे से पूर्ण घड़े को रख दें। यह ध्यान रहे कि जो छिद्र उसमें बनाये गये हैं, वह नीचे वाले घड़े के मुख के बाहर न हो। फिर ऊपर वाले घड़े के चारों तरफ सूखे गोबर के कण्डे रख कर आग लगा दें। जब देख लें कि सारे कण्डे जल गये हैं और भिलावे के बीजों का तैल निकल कर नीचे वाले पात्र में गिर गया है ऊपर वाले घड़े में केवल भिलावे की गुठली रह गई है, तब ऊपर वाले घड़े को हटा दें। और नीचे वाले घड़े को निकाल कर उस तैल को निकाल कर उसमें तैल से आधा वायविडंग का चूर्ण मिला कर पूरे दिन धूप में रख कर रोगी के बल के अनुसार पीने के लिए यथायोग्य मात्रा में दें। इससे उत्तम रीति से विरेचन हो जाता है। विरेचन हो जाने के बाद पेया, विलेपी, यूष, मांसरस का प्रयोग जिस प्रकार उचित वमन, विरेचन होने के बाद, विधान बताया गया है, उसी के अनुसार करें। इसी प्रकार देवदारु और सलई की लकड़ी से तैल बना कर पीने के लिए देना चाहिए।

**अनुवासयेच्चैनमनुवासनकाले[1] ॥ २४ ॥**

अनुवासन बस्ति देने के समय में इसे अनुवासन बस्ति दें ॥ २४ ॥

**अथाहरेति ब्रूयात्—शारदान्नवांस्तिलान् संपदुपेतान्; तानाहृत्य सुनिष्पूतान्निष्पूय[2], सुशुद्धाञ् शोधयित्वा, विडङ्गकषाये सुखोष्णे प्रक्षिप्य निर्वापयेदादोषगमनात्, गतदोषानभिसमीक्ष्य सुप्रलूनान्[3] प्रलुच्य, पुनरेव सुनिष्पूनान्[4] निष्पूय, सुशुद्धाञ् शोधयित्वा, विडङ्गकषायेण त्रिःसप्तकृत्वः सुपरिभावितान्[5] भावयित्वा, आतपे शोषयित्वा, उलू(दू)खले संक्षुद्य, दृषदि पुनः श्लक्ष्णपिष्टान् कारयित्वा, द्रोण्यामभ्यवधाय, विडङ्गकषायेण मुहुर्मुहुरवसिञ्चन् पाणिमर्दमेव मर्दयेत्; तस्मिंस्तु खलु प्रपीड्यमाने यत्तैलमुदियात्तत् पाणिभ्यां पर्यादाय, शुचौ दृढे कलशे न्यस्यानुगुप्तं निधापयेत् ॥ २५ ॥**

और भी — इसके बाद शरदऋतु में उत्पन्न, उत्तम गुणों से युक्त, नूतन तिलों को लाने को कहे। उन्हें लाकर साफ कर, धोकर, शुद्ध करने के बाद उष्ण वायविडंग के क्वाथ में डालकर उतनी देर छोड़ दे जब तक उसके दोष न निकल जायें। दोषरहित देखकर अच्छी प्रकार हाथ से मसल कर भूसी को निकाल दे फिर धोकर और साफ कर वायविडंग के क्वाथ में अच्छी तरह २१ बार भावना देकर धूप में सुखा कर ओखली में कूट सिल पर महीन पीसकर टब या नाद में रखकर वायविडङ्ग क्वाथ से बार-बार सींचते हुए हाथों से मर्दन करें, बाद में मर्दन करते-करते, जब उसमें से तैल निकलने लगे तो उसे हाथों से लेकर स्वच्छ एवं दृढ़ घड़े में रख कर उस घड़े का मुख बन्द कर सावधानी से रखे ॥ २५ ॥

**अथाहरेति ब्रूयात्—तिल्वकोद्दालकयोर्द्वौ बिल्वमात्रौ पिण्डौ श्लक्ष्णपिष्टौ विडङ्गकषायेण, तदर्धमात्रौ श्यामात्रिवृतयोः, अतोऽर्धमात्रौ दन्तीद्रवन्त्योः, अतोऽर्धमात्रौ च चव्यचित्र-**

---

१. 'चैनमत एवानुवासनकाले' इति पा०।

२. 'सुनिष्पूताञ् शोधयित्वा' इति पा०। निष्पूयेति मृत्तिकायवकरान्निश्चित्य, शोधयित्वा प्रक्षाल्य' चक्रः।

३. 'सुप्रशूनान्' ग.। 'सुप्रशूनान् स्फीतान्, प्रलुच्य निस्तुषीकृत्य' गङ्गाधरः।

४. 'सुनिष्पूतान्निष्पूय सुशुद्धाञ्शोधयित्वा' च.। ५. 'सुभावितानातपे' इति पा०।

**कयोरिति। एतं संभारं विडङ्गकषायस्यार्धाढकमात्रेण प्रतिसंसृज्य, तत्तैलप्रस्थं[1] समावाप्य, सर्वमालोड्य, महति पर्योगे समासिच्याग्नावधिश्रित्यासने सुखोपविष्टः सर्वतः स्नेहमवलोकयन्नजस्रं मृद्वग्निना साधयेद्दर्व्या सततमवघट्टयन्। स यदा जानीयाद्विरमति शब्दः, प्रशाम्यति च फेनः, प्रसादमापद्यते स्नेहः, यथास्वं च गन्धवर्णरसोत्पत्तिः, संवर्तते च भैषज्यमङ्गुलिभ्यां मृद्यमानमनतिमृद्वनतिदारुणमनङ्गुलिग्राहि चेति, स कालस्तस्यावतारणाय। ततस्तमवतार्य[2] शीतीभूतमहतेन वाससा परिपूय, शुचौ दृढे कलशे समासिच्य, पिधानेन पिधाय, शुक्लेन वस्त्रपट्टेनावच्छाद्य, सूत्रेण सुबद्धं सुनिगुप्तं निधापयेत्। ततोऽस्मै मात्रां प्रयच्छेत् पानाय, तेन साधु विरिच्यते; सम्यगपहृतदोषस्य चानुपूर्वी यथोक्ता। ततश्चैनमनुवासयेदनुवासनकाले। एतेनैव च पाकविधिना सर्षपातसीकरञ्जकोषातकीस्नेहानुपकल्प्य पाययेत् सर्वविशेषानवेक्षमाणः। तेनागदो भवति॥ २६॥**

और भी — इसके बाद तिल्वक ( पठानीलोध ), बनैला कोदो इन दोनों को १-१ पल लाओ ऐसा रोगी से कह कर मँगावे। आ जाने पर इन तिल्वक और बनैला कोदो के दो पलों को वायविडङ्ग क्वाथ की सहायता से अच्छी प्रकार महीन पीस कर दो पिण्ड रखे। तब उससे आधे प्रमाण में अर्थात् २-२ तोले काली निशोथ और श्वेत निशोथ के पीसे हुये दो पिण्ड ले। इससे आधे ( १-१ तोले ) दन्ती के मूल और द्रवन्ती के मूल के महीन पीसे हुए दो पिण्ड, इससे आधे प्रमाण से चव्य ( चाभ ), चित्रा के मूल के ½ ½ तोले के पीसे हुए दो पिण्डों को भी अलग-अलग बना कर रख लें। इन सब को आधा आढक ( दो प्रस्थ या दो सेर ) वायविडङ्ग के क्वाथ में निश्रित कर उसी में पहले के बनाये तिल तैल को १ प्रस्थ ( १ सेर ) के प्रमाण में लेकर डाल दें। अच्छी प्रकार आलोडन कर एक बड़े कड़ाहे में डालकर आग पर पकाने के लिये चढ़ा दें और तैलपाचक वैद्य सुखपूर्वक आराम से बैठकर पकते हुये तेल को ध्यानपूर्वक देखते हुए कलछी से बराबर चलाते हुये मृदु आँच से तेल को पकावें। जब यह समझ ले कि अब शब्द नहीं उठ रहा है, फेन शान्त हो गया है, तैल स्वच्छ हो रहा है, द्रव्य के अनुसार तेल में गन्ध, वर्ण ( तेल का रंग ) और रस की उत्पत्ति हो गयी है, औषधकल्क की अङ्गुलि से गोली बनाई जाय तो गोली बन रही है, औषधिकल्क को लेकर हाथ से मर्दन किया जाय तो न अधिक कोमल हो, न अधिक कठोर हो और अंगुलियों में सटता भी न हो तब समझें कि अब तैल को आग पर से उतारने का समय आ गया है। तब उसके बाद उसे उतार ले। जब उतार लेने पर शीतल हो जाय तो साफ नूतन कपड़े से छान कर पवित्र ( साफ ), मजबूत, पात्र में रख ढक्कन से ढक कर सफेद वस्त्र से मुख को ढक एक अच्छे दृढ़ डोरे से मुख को बाँधकर सावधानी से रखे। तब बल, वीर्य, शरीर और दोष-दूष्यों का ध्यान रखते हुये मात्रा से रोगी को पीने के लिए दे। इससे उत्तम विरेचन होता है। दोषों के भलीभाँति निकल जाने पर वमन-विरेचन होने के बाद जो भोजन और नियम आदि का विधान है उसका उसी प्रकार सेवन कराना चाहिए। तब अनुवासन का समय प्राप्त होने पर अनुवासन बस्ति दें। इसी स्नेह पकाने के नियमों से सरसों, अलसी ( तीसी ), करञ्ज ( डिठोहरी ), कोषातकी ( कडुई तरोई ) के तैलों को बनाकर सभी परीक्षाओं से परीक्षित कर रोगियों के अवस्थान्तरों को समझ कर पिलाये। इससे रोग से छुटकारा हो जाता है॥ २६॥

**विमर्श**—उपर्युक्त गद्य में 'प्रशाम्यति फेनः' से फेन का शान्त होना बताया गया है। अन्यत्र तैल-पाक के अन्त में फेन की उत्पत्ति मानी गयी है—'यदा फेनोद्गमस्तैले फेनशान्तिश्च सर्पिषि।'

---

१. 'ततस्तैलप्रस्थमावाप्य' इति पा०। २. 'ततस्तमवहृत्य' ग.।

इस प्रकार के विरुद्ध वचन का समाधान इस प्रकार किया जा सकता है कि यद्यपि यह प्रकरण तैल-सिद्धि के लिए है, पर सामान्यतः स्नेह सिद्धि को ध्यान में रख कर यह वाक्य कहा गया है, और स्नेहों में प्रधान घृत होता है, यथा—'घृततैलवसामज्जास्नेहोद्दिष्टश्चतुर्विधः। तत्रापि चोत्तमं सर्पिः संस्कारस्यानुवर्तनात् ॥' यहाँ भी स्नेह प्रधान घृत की ही सिद्धि लिखी है।

**एवं द्वयानां श्लेष्मपुरीषसंभवानां क्रिमीणां समुत्थानसंस्थानवर्णनामप्रभावचिकित्सित-विशेषा व्याख्याताः सामान्यतः। विशेषतस्तु स्वल्पमात्रमास्थापनानुवासनानुलोमहरण-भूयिष्ठं तेष्वेवौषधेषु पुरीषजानां[1] क्रिमीणां चिकित्सितं कर्तव्यं, मात्राधिकं पुनः शिरोविरे-चनवमनोपशमनभूयिष्ठं तेष्वेवौषधेषु श्लेष्मजानां क्रिमीणां चिकित्सितं कार्यम्; इत्येष क्रिमिघ्नो भेषजविधिरनुव्याख्यातो भवति।**

इस प्रकार कफज एवं मलज दोनों प्रकार के कृमियों के निदान, स्थान, आकार, वर्ण (रूप), नाम, प्रभाव और चिकित्सा के भेदों की व्याख्या सामान्य रूप से बताई गई है। विशेष रूप से बताए हुए उपर्युक्त क्रिमिघ्न औषधों में से कोई औषध लेकर अल्प मात्रा में, आस्था-पन, अनुवासन, अनुलोमहरण (विरेचन) द्वारा पुरीषज क्रिमियों की चिकित्सा करनी चाहिए और कफज क्रिमियों में, अधिक मात्रा में. शिरोविरेचन (नस्य), वमन, शमन के लिए औषधियाँ करनी चाहिए। इस प्रकार यह क्रिमिघ्न औषधों की व्याख्या की गई।

**विमर्श**—सामान्यतः पुरीषज में वस्ति और विरेचन और कफज में वमन और नस्य एवं औषध प्रयोग से क्रिमियों को शान्त किया जाता है पर पुरीषज क्रिमियों को औषध-प्रयोग से शान्त नहीं किया जाता, उनका निकालना ही उत्तम औषध है।

***तमनुनिष्टता यथास्वं हेतुवर्जने प्रयतितव्यम्। यथोद्देशमेवमिदं क्रिमिकोष्ठचिकित्सितं यथावदनुव्याख्यातं भवति ॥ २७ ॥**

**(३)** निदानपरिवर्जन — इन बताई हुई विधियों का सेवन करते हुए अपने-अपने रोग-हेतुओं का त्याग करने में प्रयास करना चाहिए। इस प्रकार उद्देश के अनुसार कृमिकोष्ठ (कफज एवं पुरीषज) वाले पुरुषों की चिकित्सा-व्याख्या कर दी गई ॥ २७ ॥

**भवन्ति चात्र—**

***अपकर्षणमेवादौ क्रिमीणां भेषजं स्मृतम्।**
**ततो विघातः प्रकृतेर्निदानस्य च वर्जनम् ॥ २८ ॥**
**अयमेव विकाराणां सर्वेषामपि निग्रहे।**
**विधिर्दृष्टस्त्रिधा योऽयं क्रिमीनुद्दिश्य कीर्तितः ॥ २९ ॥**
**संशोधनं संशमनं निदानस्य च वर्जनम्।**
**एतावद्भिषजा कार्यं रोगे रोगे यथाविधि ॥ ३० ॥**

उपसंहार — सर्वप्रथम कृमियों का अपकर्षण (खींच कर निकालना) करना ही औषध माना है, इसके बाद प्रकृति का विघात, निदान का त्याग करना। कृमियों को ध्यान में रखकर ये जो चिकित्सा के तीन प्रकार बताये गये हैं ये सभी प्रकार, सभी प्रकार के रोगों का नाश करने में समर्थ होते हैं। वह कौन सी विधि है उसे बताते हैं—संशोधन, संशमन और निदान (रोग के कारणों) का परित्याग करना। वैद्य को प्रत्येक रोग में इन तीनों का प्रयोग विधिपूर्वक करना चाहिए ॥ २८–३० ॥

१. 'क्रिमीणां पुरीषसंभवानां' ग.।

**तत्र श्लोकौ—**

**व्याधितौ पुरुषौ ज्ञाज्ञौ भिषजौ सप्रयोजनौ । विंशतिः क्रिमयस्तेषां हेत्वादिः सप्तको गणः ॥**
**उक्तौ व्याधितरूपीये विमाने परमर्षिणा । शिष्यसंबोधनार्थाय व्याधिप्रशमनाय च ॥३२॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने व्याधितरूपीय-
विमानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥**

अध्याय की सूची — दो व्याधित पुरुष, बुद्धिमान् वैद्य और अज्ञ वैद्य, उन दोनों वैद्यों का प्रयोजन ( कार्य और कार्य-फल ), २० बीस प्रकार के क्रिमि, उनके हेतु आदि सात गण जैसे हेतु, स्थान, आकार, रूप, नाम, प्रभाव और चिकित्सा का वर्णन, ये सभी बातें परमर्षि आत्रेय ने शिष्यों को समझाने के लिए और रोगों को शान्त करने लिए इस व्याधितरूपीय विमानस्थान में कही हैं॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेश कृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में व्याधितरूपीयविमान नामक सप्तम अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः

**अथातो रोगभिषग्जितीयं विमानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब रोगभिषग्जितीय नामक विमान स्थान की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—विमान स्थान के पूर्वोक्त सात अध्यायों में रस, दोष, द्रव्य और विकार आदि के मान-ज्ञान का निरूपण अनेक प्रकार से किया गया है। अच्छे वैद्यों को उपयुक्त ज्ञान इसी से हो सकता है, परन्तु जब तक अच्छे वैद्य की परिभाषा तथा आचार्यों के सूत्र रूप में उपदेश समझने का ढंग आदि का वर्णन जिज्ञासुओं की जानकारी के लिए न किया जाय तब तक उसका पूर्णज्ञान नहीं हो सकता। अतः इस आठवें रोगभिषग्जितीय नामक विमान की व्याख्या अभीष्ट हुई। रोगों की चिकित्सा का अधिकार कर यह अध्याय कहा गया है अतः इसका रोगभिषग्जितीय नाम रखा गया है। यह चिकित्सा का ज्ञान भी अच्छे वैद्य होने पर ही निर्भर है इसलिए सर्वप्रथम वैद्य बनने की इच्छा रखने वाले पुरुष के कर्तव्य का सङ्केत निम्नलिखित पदों द्वारा किया गया है।

* **बुद्धिमानात्मनः कार्यगुरुलाघवं[1] कर्मफलमनुबन्धं देशकालौ च विदित्वा युक्तिदर्शनाद्भिषग्बुभूषुः शास्त्रमेवादितः परीक्षेत। विविधानि हि शास्त्राणि भिषजां प्रचरन्ति लोके; तत्र यन्मन्येत सुमहद्यशस्विधीरपुरुषासेवितमर्थबहुलमाप्तजनपूजितं त्रिविधशिष्यबुद्धिहितमपगतपुनरुक्तदोषमार्षं सुप्रणीतसूत्रभाष्यसंग्रहक्रमं स्वाधारमनवपतितशब्दमकष्टशब्दं[2] पुष्कलाभिधानं क्रमागतार्थमर्थतत्त्वविनिश्चयप्रधानं सङ्गतार्थमसंकुलप्रकरणमाशुप्रबोधकं लक्षणवच्चोदाहरणवच्च, तदभिप्रपद्येत शास्त्रम्। शास्त्रं ह्येवंविधममल इवादित्यस्तमो विधूय प्रकाशयति सर्वम् ॥ ३ ॥**

---

१. 'कार्यगुरुलाघवे' इति पा०। २. 'स्वाधारं शोभनाभिधेयम्, अनवपतितमग्राम्यशब्द' चक्रः।

## ( क ) शास्त्र-परीक्षा

### ( Selection of the Branch of Medical Science )

शास्त्र-परीक्षा — बुद्धिमान् पुरुष अपने कार्य ( कर्तव्य ) की गुरुता ( कठिनता ), लघुता ( सरलता ), कर्मफल ( धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष आदि किसी भी एक विषय को लेकर अध्ययन में प्रवृत्त होना ), अनुबन्ध ( कर्म से होने वाले शुभ या अशुभ अर्थात् इस शास्त्र को पढ़ने से अच्छा फल होगा या बुरा ), देश और काल ( कर्त्तव्य कार्य के अनुसार देश-काल है या नहीं ) को जान कर और युक्तिपूर्वक सोच कर जब वैद्य बनने की इच्छा करें तो सर्वप्रथम शास्त्र की ही परीक्षा करें। क्योंकि वैद्यों के अनेक प्रकार के शास्त्र संसार में प्रचलित हैं। इनमें जिसे समझे कि बहुत बड़े यशस्वी और धीर पुरुषों से सेवित ( पढ़ा जाता ), विषय-बहुल, आप्तजनों से पूजित, उत्तम, मध्यम और अल्प बुद्धि वाले शिष्यों के लिए लाभप्रद, पुनरुक्त दोष से रहित, ऋषि से बनाया गया, सम्यक्-रचित सूत्र, भाष्य और संग्रह के क्रम वाला, सुन्दर अर्थ वाला, अनवपतित शब्द ( जिसमें ग्राम्य शब्दों का प्रयोग न हो ) वाला, जिसके उच्चारण में कष्ट न हो ऐसे शब्दों से युक्त; विषय का वर्णन अधिक रूप में किये गये प्रकरण-क्रम से विषयों के सन्निवेश वाला, अर्थतत्त्व को निश्चय करने में प्रधान, सङ्गतार्थ ( पूर्व-पर के वाक्यों में विरुद्धता न पाई जाती हो ऐसा प्रकरण के अनुसार विषय वाला ), असंकुल प्रकरण ( जिसमें दूसरे प्रकरण का विषय दूसरे में और दूसरे का दूसरे में न कहा गया हो ). शीघ्र अर्थ को बताने में समर्थ, लक्षण और उदाहरण वाला हो उसी शास्त्र ( ग्रन्थ ) को अध्ययन के लिए चुने। इस प्रकार सर्वगुणसम्पन्न शास्त्र जिस प्रकार स्वच्छ सूर्य अन्धकार को दूर कर घट-पटादि विषयों को प्रकाशित करता है उसी प्रकार अज्ञान रूपी अन्धकार को दूर कर शास्त्रीय विषयों का प्रकाश करता है ॥ ३ ॥

विमर्श—इस गद्य में पुनरुक्त दोष से रहित होना शास्त्र की परीक्षा बताई गई है। इस वाक्य में पुनरुक्त न हो ऐसा भी कहने से दुबारा वार-बार पढ़ना यह दोष मान लिया जायगा। दोष शब्द को नाम लेकर क्यों कहा—इस बात पर आचार्य **चक्रपाणि** ने समाधान इस प्रकार किया है—'अपगतपुनरुक्तमिति कर्त्तव्ये यद्दोषपाठं करोति तेन अधिकरणवशप्राप्तं यत् करोति तत् पुनरुक्तमदोषं भवति' अर्थात् जो अर्थ प्रकरण प्राप्त दो बार भी कहा जाय तो भी पुनरुक्त दोषयुक्त नहीं होता—क्योंकि पुनरुक्त दोष निम्न स्थानों में नहीं जाना जाता—'अधिकरणवशाद्दीर्घाद् गुणदोषप्राप्तितोऽर्थसम्बन्धात्। स्तुत्यर्थं संशयतः शिष्यधियां चाभिवृद्ध्यर्थम् ॥ अल्पतोऽन्तरितत्वाद्विशेषणेष्वपि च तन्त्रवृद्धिस्तु। यत्तन्त्रे स्यात् पुनरुक्तं नेष्यते तद्विभाव्य विवरणम् ॥' इस गद्य में उत्तम शास्त्र वह माना गया है जिसमें—सूत्र, भाष्य और संग्रह-क्रम ठीक हो। सूत्र, उसका लक्षण यह है, यथा—'अल्पाक्षरत्वे सति बह्वर्थबोधकत्वं सूत्रत्वम्'—जो अल्प अक्षरों का समुदाय होते हुए भी बहुत अर्थों को बताने वाला हो। भाष्य का यह लक्षण है—'सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः। स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः ॥' सूत्रों के अनुसार पदों द्वारा सूत्रों का अर्थ जहाँ वर्णित हो और रचयिता ने अपने विचारों को भी पदों द्वारा जहाँ स्पष्ट किया हो उसे भाष्य कहते हैं।

**❀ ततोऽनन्तरमाचार्यं परीक्षेत; तद्यथा—पर्यवदातश्रुतं परिदृष्टकर्माणं दक्षं दक्षिणं शुचिं जितहस्तमुपकरणवन्तं सर्वेन्द्रियोपपन्नं प्रकृतिज्ञं प्रतिपत्तिज्ञमनुपस्कृतविद्यमनहङ्कृतमन-**

१. 'उपस्कृतविद्यम्' इति पा०।

**सूयकमकोपनं क्लेशक्षमं शिष्यवत्सलमध्यापकं ज्ञापनसमर्थं चेति। एवंगुणो ह्याचार्यः सुक्षेत्रमार्तवो मेघ इव शस्यगुणैः सुशिष्यमाशु वैद्यगुणैः संपादयति ॥ ४ ॥**

## ( ख ) आचार्य-परीक्षा
## ( Search for Professor )

आचार्य-परीक्षा — शास्त्र-परीक्षा करने के बाद आचार्य ( गुरु ) की परीक्षा करें। जैसे—जो पर्यवदातश्रुत ( शास्त्र के मर्मों से अच्छी प्रकार परिचित होने से निर्मल ज्ञान युक्त ), चिकित्सा के प्रत्येक कर्म को बार-बार प्रत्यक्ष देखने वाला, दक्ष ( जिसकी बुद्धि अत्यन्त तेज होने के कारण प्रत्येक कार्य एवं प्रश्न के विषय में औचित्य का निर्णय शीघ्र कर लेती हो ), दक्षिण ( प्रत्येक कार्य करने में कुशल ), पवित्र हो, जिसका हाथ यशस्वी हो या प्रत्येक कार्य करने में अभ्यस्त हो, चिकित्सा में प्रयुक्त होने वाली सारी सामग्री से सम्पन्न हो, सभी इन्द्रियों से सम्पन्न हो ( अन्धा, लँगड़ा, काना न हो ), प्रकृतिज्ञ ( स्वभाव ) को जानने वाला हो, प्रतिपत्तिज्ञ ( कर्तव्य को जानने वाला हो ), अनुपस्कृतविद्य (अविकृत विद्या वाला ), अहङ्कारशून्य, झूठा आरोप लगा कर दूसरे की निन्दा न करने वाला, अक्रोधी, क्लेश ( कठिनाइयों ) का सामना करने वाला, शिष्यों पर प्रेम रखने वाला, अध्यापन में समर्थ, विषयों को समझाने में चतुर, इन गुणों से युक्त अध्यापक सुयोग्य शिष्यों को वैसे ही वैद्य के गुणों से शीघ्रयुक्त कर देता है, जिस प्रकार अच्छे उपजाऊ जोते हुए खेत को ऋतुकालीन मेघ शस्य ( अन्न ) से सम्पन्न कर देता है ॥ ४ ॥

**तमुपसृत्यारिराधयिषुरुपचरेदग्निवच्च देववच्च राजवच्च पितृवच्च भर्तृवच्चाप्रमत्तः। ततस्तत्प्रसादात् कृत्स्नं शास्त्रमधिगम्य शास्त्रस्य दृढतायामभिधानस्य सौष्ठवेऽर्थस्य विज्ञाने वचनशक्तौ च भूयो भूयः प्रयतेत सम्यक् ॥ ५ ॥**

## ( ग ) शास्त्र ज्ञान के साधन
## ( Means of Learning for Medical Science )

ज्ञान के उपाय — इन उपर्युक्त गुणों से युक्त आचार्य ( गुरु ) के पास जाकर आराधना करने की इच्छा वाला, प्रमादरहित होकर अग्नि की तरह, देवता की तरह, राजा की तरह, पिता की तरह, स्वामी की तरह, सावधान होकर सेवा करे। उसके बाद उस गुरु की प्रसन्नता से सम्पूर्ण शास्त्र का अध्ययन कर शास्त्र के अध्ययन में दृढ़ता और अध्ययन किये हुए विषयों को उचित रूप में प्रतिपादन करने की सुन्दरता लाने में, अर्थ को समझने में, वचन-शक्ति अर्थात् व्याख्यान के द्वारा दूसरों को समझाने की शक्ति मुझमें हो जाय इसके लिए बार-बार अच्छी प्रकार से प्रयास करना चाहिए ॥ ५ ॥

**तत्रोपायाननुव्याख्यास्यामः—अध्ययनम्, अध्यापनं, तद्विद्यसंभाषा चेत्युपायाः ॥ ६ ॥**[1]

कुशल वैद्य बनने के उपाय — शास्त्र की दृढ़ता में तत्पर होने के लिए उपायों की व्याख्या की जाती है। अध्ययन, अध्यापन और तद्विद्यसम्भाषा ये तीन उपाय है ॥ ६ ॥

**तत्रायमध्ययनविधिः—कल्यः कृतक्षणः प्रातरुत्थायोपव्यूषं[2] वा कृत्वाऽऽवश्यकमुपस्पृश्योदकं देवर्षिगोब्राह्मणगुरुवृद्धसिद्धाचार्येभ्यो नमस्कृत्य समे शुचौ देशे सुखोपविष्टो मनःपुरः-**

---

१. 'तत्रोपायान्ते व्याख्यास्य इति पा०।

२. 'उपव्यूषं किञ्चिच्छेषायां रात्रौ' चक्रः।

**सराभिर्वाग्भिः सूत्रमनुक्रामन् पुनः पुनरावर्तयेद् बुद्ध्वा[1] सम्यगनुप्रविश्यार्थतत्त्वं स्वदोषपरिहारार्थं परदोषप्रमाणार्थं[2] च; एवं मध्यन्दिनेऽपराह्णे रात्रौ च शश्वदपरिहापयन्नध्ययनमभ्यस्येत्। इत्यध्ययनविधिः ॥ ७ ॥**

## ( १ ) अध्ययन विधि ( Method of Study )

**( १ )** अध्ययन विधि — कल्य (स्वस्थ) और कृतक्षण (सारे व्यापारों को छोड़ केवल आयुर्वेद अध्ययन के संकल्प वाले ) छात्र प्रातःकाल या उपव्यूष काल ( कुछ रात्रि शेष रहे ) में उठ कर आवश्यक शौचादि क्रिया करने के बाद स्नान, संन्ध्या, आचमन, देवता, ऋषि, गौ, ब्राह्मण, गुरु, वृद्ध, सिद्ध और आचार्यों को नमस्कार करके समतल, पवित्र स्थान में सुखपूर्वक बैठकर, अपने दोष एवं त्रुटियों के दूर करने के हेतु और दूसरे के दोष और त्रुटियों को जानने के लिए अर्थतत्त्व को भली प्रकार जान कर एकाग्रमन से आयुर्वेद-सूत्रों को जिस क्रम से अध्ययन किया हो उसका उसी क्रम से बार बार आवृत्ति ( दोहरावें ) करें। इसी प्रकार मध्याह्न, सायंकाल, रात्रि में निरन्तर समय को व्यर्थ न विताते हुये शास्त्रों का अभ्यास करे, यह अध्ययन की विधि है ॥ ७ ॥

**अथाध्यापनविधि—अध्यापने कृतबुद्धिराचार्यः शिष्यमेवादितः परीक्षेत; तद्यथा—प्रशान्तमार्यप्रकृतिकमक्षुद्रकर्माणमृजुचक्षुर्मुखनासावंशं तनुरक्तविशदजिह्वमविकृतदन्तौष्ठमम्मिन्मिनं धृतिमन्तमनहङ्कृतं[3] मेधाविनं वितर्कस्मृतिसंपन्नमुदारसत्त्वं तद्विद्यकुलजमथवा तद्विद्यवृत्तं तत्त्वाभिनिवेशिनमव्यङ्गमव्यापन्नेन्द्रियं निभृतमनुद्धतमर्थतत्त्वभावकमकोपनमव्यसनिनं[4] शीलशौचाचारानुरागदाक्ष्यप्रादक्षिण्योपपन्नमध्ययनाभिकाममर्थविज्ञाने कर्मदर्शने चानन्यकार्यमलुब्धमनलसं सर्वभूतहितैषिणमाचार्यसर्वानुशिष्टिप्रतिकरमनुरक्तं[5] च, एवंगुणसमुदितमध्याप्यमाहुः ॥ ८ ॥**

## ( २ ) अध्यापन विधि ( Method of Teaching )

**( २ )** अध्ययनार्थ शिष्य परीक्षा [ Medical Examination ] — अब इसके बाद अध्यापन विधि—छात्रों को पढ़ाने की इच्छा ( बुद्धि ) रखने वाले आचार्य प्रारम्भ में शिष्य की ही परीक्षा करें, जैसे—शान्तप्रकृतिवाला, आर्य ( श्रेष्ठ ) स्वभाव वाला अक्षुद्र ( उत्तम ) कार्यों को करने वाला, सीधे नेत्र, मुख और नासावंश वाला, पतली; रक्त, विशद, जिह्वा वाला, अविकृत दन्त और ओष्ठवाला, एवं मिन्-मिन् न बोलने वाला, धैर्यसम्पन्न, अहङ्कार-रहित, धारण करने की उत्तम शक्ति वाला, तर्क एवं स्मरण शक्ति सम्पन्न, उदार मन वाला, वैद्य के कुल में उत्पन्न हुआ, अथवा वैद्यों के आचार-विचार से भली प्रकार परिचित अर्थ तत्त्व को जानने में अभिनिवेश ( प्रवल इच्छा ) वाला, अविकृत अङ्ग वाला, सभी इन्द्रियों से युक्त विश्वासपात्र, अनुद्धत अर्थ तत्त्व का चिन्तक, शील, शौच, ( पवित्रता ), आचार, अध्ययन में प्रेम, चतुरता, एवं अनुकूलता से युक्त अध्ययन करने का अत्यन्त इच्छुक, शास्त्र के अर्थ को समझने और प्रत्यक्ष कर्म देखने के लिये एकाग्र मन से तत्पर, लोभरहित, आलसरहित, सभी प्राणियों के हित को चाहनेवाला, गुरु के प्रत्येक आज्ञाओं और उपदेशों को मानने वाला और गुरु में प्रेम रखने वाला ऐसे सभी गुण सम्पन्न छात्र को आयुर्वेद पढ़ाने योग्य कहते हैं ॥ ८ ॥

---

१. 'बुद्ध्या' इति पा० । २. 'परदोषप्रमाणार्थं परकीयाध्ययनदोषज्ञानार्थम्' चक्रः ।
३. 'अलङ्कृतं' ग. । ४. 'अनुद्धतवेशम्' इति पा० ।
५. 'सर्वाशिष्टिप्रतिपत्तिकरम्' इति पा० ।

**विमर्श**—इसी प्राचीन परिपाटी को ध्यान में रखकर आधुनिक जगत में Medical College में छात्रों के प्रवेश के समय Competative Examination में उत्तीर्ण होने पर ही प्रवेश होता है। जो अयोग्य होते हैं उन्हें छाँट दिया जाता है। प्राचीनकाल में भी योग्यता की परीक्षा करने पर ही आयुर्वेद अध्ययन के लिए आज्ञा दी जाती थी। सुश्रुत ने भी शिष्यों की परीक्षा करने की विधि ठीक इसी प्रकार बताई है जिसमें कुछ विशेषता है। यथा—'ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यानामन्यतममन्वयवयःशीलशौर्य-शौचाचारविनयशक्तिबलमेधाधृतिस्मृतिमतिप्रतिपत्तियुक्तं तनुजिह्वौष्ठदन्ताग्रमृजुवक्त्राक्षिनासं प्रसन्नचित्तवाक्चेष्टं क्लेशसहञ्च भिषक् शिष्यमुपनयेत्। अतो विपरीतगुणं नोपनयेत्'।

**एवंविधमध्ययनार्थिनमुपस्थितमाराधयिषुमाचार्योऽनुभाषेत—उदगयने शुक्लपक्षे प्रशस्तेऽहनि तिष्यहस्तश्रवणाश्वयुजामन्यतमेन नक्षत्रेण योगमुपगते भगवति शशिनि कल्याणे च करणे मैत्रे मुहूर्ते मुण्डः कृतोपवासः स्नातः काषायवस्त्रसंवीतः सगन्धहस्तः समिधोऽग्निमाज्यमुपलेपनमुदकुम्भान् माल्यदामदीपहिरण्यहेम[1]रजतमणिमुक्ताविद्रुमक्षौमपरिधीन्[2] कुशलाजसर्षपाक्षतांश्च शुक्लानि सुमनांसि ग्रथिताग्रथितानि मेध्यान् भक्ष्यान् गन्धांश्च घृष्टानादायोपतिष्ठस्वेति ॥ ९ ॥**

अध्यापन का प्रारम्भ [ Begining of Session ] और भी — आचार्य की आराधना का इच्छुक, ऊपर बताये हुये गुणों से युक्त छात्र गुरु के पास आवे तो गुरु कहे कि उत्तरायण के शुक्ल पक्ष में अच्छे दिन को पुष्य, हस्त, श्रवण, अश्विनी इनमें से किसी एक नक्षत्रों के सा। कल्याणकारक भगवान् चन्द्रमा से योग होने पर कल्याण कारक, करण और मैत्र मूहूर्त में मुण्डन कराकर एक दिन पहले उपवास अर्थात् व्रत करने के बाद स्नान कर कषाय वस्त्र पहन कर, हाथ में सुगन्धित द्रव्य, समिध ( हवन करने की लकड़ी ), अग्नि, घी, लेप द्रव्य, जल के घड़े, माला, दाम ( हार ), दीप, सुवर्ण, हेम ( सुवर्ण से बने हुए आभूषण ), चाँदी, मणि, मोती, मूँगा, क्षौम-परिधि ( अलसी के तन्तुओं से निर्मित वस्त्र ), कुश, धान का लावा, सरसों, अक्षत और सफेद फूल जो कुछ छुट्टे फूल हों, कुछ के माले बने हों मेध्य ( बुद्धिवर्धक ) भक्ष्य और गंध एवं घिसा हुआ चन्दन इन सामग्रियों को लेकर तुम आओ ॥ ९ ॥

**स[3] तथा कुर्यात् ॥ १० ॥**

वह ऐसा करें ॥ १० ॥

**तमुपस्थितमाज्ञाय समे शुचौ देशे प्राक्प्रवणे उदक्प्रवणे वा चतुष्किष्कुमात्रं चतुरस्रं स्थण्डिलं गोमयोदकेनोपलिप्तं कुशास्तीर्णं सुपरिहितं[4] परिधिभिश्चतुर्दिशं यथोक्तचन्दनोदकुम्भक्षौमहेमहिरण्यरजतमणिमुक्ताविद्रुमालङ्कृतं मेध्यभक्ष्यगन्धशुक्लपुष्पलाजसर्षपाक्षतोपशोभितं कृत्वा, तत्र पालाशीभिरैङ्गुदीभिरौदुम्बरीभिर्माधुकीभिर्वा समिद्भिरग्निमुपसमाधाय प्राङ्मुखः शुचिरध्ययनविधिमनुविधाय मधुसर्पिर्भ्यां त्रिस्त्रिर्जुहुयादग्निमाशीः संप्रयुक्तैर्मन्त्रैर्ब्रह्माणमग्निं धन्वन्तरिं प्रजापतिमश्विनाविन्द्रमृषींश्च सूत्रकारानभिमन्त्रयमाणः पूर्वं स्वाहेति ॥ ११ ॥**

और भी — इस प्रकार सर्वगुणसम्पन्न शिष्य सभी सामग्रियों को लेकर आ गया है [illegible] । म झ कर समतल, पवित्र, भूमि, जो पूर्वतरफ या उत्तर तरफ ढालू हो वहाँ पर चार हाथ लम्बा [illegible] ड़ी

---

१. 'हिरण्यशब्देनाघटितं हेम गृह्यते, हेमशब्देन च घटितम्' चक्रः।

२. 'परिधयो होमकुण्डचतुःपार्श्वे स्थाप्याः पलाशादिदण्डा उच्यन्ते' चक्रः।

३. 'अथ सोऽपि तथा' इति पा०। ४. 'सूपविहितं' ग.।

एक वेदी बना कर, गोबर और जल से लीपने के बाद कुशा विछा, चारों दिशाओं में परिधियों से अच्छी प्रकार वेष्ठित करके कहे गए चन्दन, जल से भरे हुये घड़े, रेशमी वस्त्र, सुवर्ण के आभूषण तथा टुकड़े, चाँदी, मणि, मोती और मूँगा से अलंकृत कर और पवित्र भक्ष्य, गंध, सफेद फूल, धान के लावा, सरसों एवं अक्षत से सजाकर पलाश, हिंगोट, गूलर या महुआ की लकड़ी से अग्नि का आधा न करके, पूर्व मुख होकर पवित्र अध्ययन विधि के अनुसार ब्रह्मा, अग्नि, धन्वन्तरि, प्रजापति अश्विनीकुमार, इन्द्र, ऋषि और सूत्रकारों को अभिमंत्रित करके आशीर्वाद युक्त मंत्रों से प्रथम 'स्वाहा' ऐसा कहते मधु और घृत से तीन-तीन बार अग्नि में होम करें ॥ ११ ॥

**शिष्यश्चैनमन्वालभेत। हुत्वा च प्रदक्षिणमग्निमनुपरिक्रामेत्। परिक्रम्य ब्राह्मणान् स्वस्ति वाचयेत्; भिषजश्चाभिपूजयेत् ॥ १२ ॥**

शिष्यकर्त्तव्य — इसके बाद शिष्य होम करे, हवन करके अग्नि की परिक्रमा करे, परिक्रमा करके ब्राह्मणों द्वारा स्वस्तिवाचन करावे और वैद्यों की पूजा करे ॥ १२ ॥

**अथैनमग्निसकाशे ब्राह्मणसकाशे भिषक्सकाशे चानुशिष्यात्—ब्रह्मचारिणा श्मश्रुधारिणा सत्यवादिनाऽमांसादेन मेध्यसेविना निर्मत्सरेणाशस्त्रधारिणा च भवितव्यं, न च ते मद्वचनात् किञ्चिदकार्यं स्यादन्यत्र राजद्विष्टात् प्राणहराद्विपुलादधर्म्यादनर्थसंयुक्ताद्वाऽप्यर्थात्; मदर्पणेन मत्प्रधानेन मदधीनेन मत्प्रियहितानुवर्तिना च शश्वद्भवितव्यं, पुत्रवद्दासवदर्थिवच्चोपचरताऽनुवस्तव्योऽहम्[1], अनुत्सेकेनावहितेनानन्यमनसा विनीतेनावेक्ष्यावेक्ष्यकारिणाऽनसूयकेन चाभ्यनुज्ञातेन प्रविचरितव्यम्, अनुज्ञातेन (चाननुज्ञातेन च[2]) प्रविचरता पूर्वं गुर्वर्थोपाहरणे यथाशक्ति प्रयतितव्यं, कर्मसिद्धिमर्थसिद्धिं यशोलाभं प्रेत्य च स्वर्गमिच्छता भिषजा त्वया गोब्राह्मणमादौ कृत्वा सर्वप्राणभृतां शर्माशासितव्यमहरहरुत्तिष्ठता चोपविशता च, सर्वात्मना चातुराणामारोग्याय प्रयतितव्यं, जीवितहेतोरपि चातुरेभ्यो नाभिद्रोग्धव्यं, मनसाऽपि च परस्त्रियो नाभिगमनीयास्तथा सर्वमेव परस्वं, निभृतवेशपरिच्छदेन भवितव्यम्, अशौण्डेनापापेनापापसहायेन च श्लक्ष्णशुक्लधर्म्यशर्म्यधन्यसत्यहितमितवचसा देशकालविचारिणा स्मृतिमता ज्ञानोत्थानोपकरणसंपत्सु नित्यं यत्नवता च; न च कदाचिद्राजद्विष्टानां राजद्वेषिणां वा महाजनद्विष्टानां महाजनद्वेषिणां वाऽप्यौषधमनुविधातव्यं, तथा सर्वेषामत्यर्थविकृतदुष्टदुःखशीलाचारोपचाराणामनपवादप्रतिकाराणां[3] मुमूर्षूणां च, तथैवासन्निहितेश्वराणां स्त्रीणामनध्यक्षाणां वा; न च कदाचित् स्त्रीदत्तमामिषमादातव्यमननुज्ञातं भर्त्राऽथवाऽध्यक्षेण, आतुरकुलं चानुप्रविशता विदितेनानुमतप्रवेशिना सार्धं पुरुषेण सुसंवीतेनावाक्शिरसा स्मृतिमता स्तिमितेनावेक्ष्यावेक्ष्य मनसा सर्वमाचरता सम्यगनुप्रवेष्टव्यम्, अनुप्रविश्य च वाङ्मनोबुद्धीन्द्रियाणि न क्वचित् प्रणिधातव्यान्यन्यत्रातुरादातुरोपकारार्थादातुरगतेष्वन्येषु वा भावेषु, न चातुरकुलप्रवृत्तयो बहिर्निश्चारयितव्याः, ह्रसितं चायुषः प्रमाणमातुरस्य जानताऽपि त्वया न वर्णयितव्यं तत्र यत्रोच्यमानमातुरस्यान्यस्य वाऽप्युपघाताय संपद्यते; ज्ञानवताऽपि च नात्यर्थमात्मनो ज्ञाने विकत्थितव्यम्, आप्तादपि हि विकत्थमानादत्यर्थमुद्विजन्त्यनेके ॥ १३ ॥**

और भी — इसके बाद उस शिष्य को अग्नि, ब्राह्मण और वैद्य के समीप में यह शिक्षा (आदेश) दे, कि तुम्हें ब्रह्मचारी (मैथुन के अष्टांगों 'स्मरणं कीर्तनं केलि प्रेक्षणं गुह्यभाषणमित्यादि' से रहित होकर ब्रह्मचर्य का पालन करने वाला) श्मश्रुधारी (ब्रह्मचारी रहते हुए बाल नहीं बनाना दाढ़ी और

---

१. 'अनुसर्तव्योऽहम्' इति पा० । २. 'न चानभ्यनुज्ञातेन' ह. ।
३. '०मनपवादप्रतीकाराणाम्' इति पा० ।

मूँछ को बढ़ाये रहना चाहिए ), सत्य बोलने वाला, मांस का सेवन न करने वाला, जो अन्नपान बुद्धिवर्द्धक हो उसे ही सेवन करने वाला, दूसरे की वृद्धि देख कर दुःखी न होने वाला और शस्त्र ( तलवार आदि ) को न धारण करने वाला होना चाहिए। मेरे वचन से तुम्हारे लिए कोई भी कार्य अकार्य न होगा। अर्थात् मैं जो कहूँ उसे अवश्य मानना, परन्तु मेरे कहने से भी राजा से द्वेष, जिससे तुम्हारे पर आघात ( हानि ) पहुँचे, ऐसा वचन जिसके पालन से बहुत बड़ा अधर्म हो और अनर्थ के कारणभूत वचनों ( आज्ञायें ) को न करना, मदर्पण मुझे ही सब देते हुए यहाँ मुझे ही प्रधान समझते हुए, मेरे ही अधीन रहते हुए और जिस प्रकार मेरा प्रिय और हित हो वही कार्य सर्वदा करते हुए जिस तरह पिता की सेवा पुत्र करता है, स्वामी की सेवा नौकर करता है, अर्थी ( धन के इच्छुक ) व्यक्ति धन के लिए धनी की सेवा करता है, उसी प्रकार मेरी सेवा प्रतिदिन करते हुए रहना, किसी भी मेरे कार्यों में उत्सुकता न रखना, ( अध्ययन में सदा उत्सुक रहना पर मेरे कार्यों में उत्सुक न रहना ), सावधान, एकाग्रमन, विनय सम्पन्न, प्रत्येक कार्यों को सोच-विचार कर करने वाला, अनसूयक ( दूसरे के गुणों में झूठा दोषारोपण न करने वाला तुम्हें होना चाहिए ) और बिना मेरी आज्ञा से कहीं भी तुम्हें भ्रमण करने नहीं जाना चाहिए। मेरे आज्ञानुसार घूमते हुए तुम्हें सर्वप्रथम गुरु की अभीष्ट वस्तु लाने में शक्ति के अनुसार प्रयत्न करना चाहिए, कर्म ( चिकित्सा ) में सिद्धियाँ, अर्थसिद्धि ( धर्मार्थ काम की प्राप्ति ), यश की प्राप्ति और मरने के बाद स्वर्गप्राप्ति की इच्छा रखते हुए, वैद्य तुम्हें सबसे पहले गौ, ब्राह्मण और बाद में सभी प्राणिमात्र की शुभ-कामना प्रतिदिन उठते-बैठते समय करनी चाहिए, सभी प्रकार से यह चेष्टा करनी चाहिए कि रोगी रोग से अवश्य छुटकारा पा जायें। अपने जीवन के (जीविका) लिए भी कभी रोगियों से द्रोह नहीं करना चाहिए, मन से भी दूसरे की स्त्रियों की इच्छा नहीं करनी चाहिए और दूसरे के धन की भी इच्छा नहीं करनी चाहिए, वेश-भूषा ऐसा होना चाहिए कि सभी जनता उससे प्रभावित एवं उस पर विश्वास रख सकें, अर्थात् उद्दण्डता एवं अभिमान वेश से न टपकता हो। मद्यपान, पाप एवं पापियों के साथ का त्याग करना चाहिए, अर्थात् मदिरापान, स्वयं पाप में लिप्त न होना, और पाप ( ब्रह्महत्या, वेश्यादिगमन आदि ) करने वाले से साथ भी नहीं करना चाहिए, चिकने, दोषरहित, धर्मयुक्त, कल्याणकारक ( प्रशंसित ), सत्य, हितकारी और थोड़े वाक्यों को कहने वाला होना चाहिए, देश काल का विचार करते हुए, स्मरण शक्ति को ठीक रखते हुए, रोगों के ज्ञान, उत्थान ( कारण, निदान ), उपकरण ( चिकित्सा ) ये तीनों कार्य कैसे उत्तम रीति से किया जाय, इसमें सदा प्रयत्न करना चाहिए, कभी भी उनकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए, जिससे राजा द्वेष करता हो या जो राजा से द्वेष करता हो, या जो राजा के समान बड़े प्रभावशाली, धनी-मानी व्यक्ति हों, जिनके प्रभाव में काफी जन-समूह हों, ऐसे महाजन जिससे द्वेष करते हों, या जो महाजन से द्वेष रखता हो। और उन सभी प्राणियों की चिकित्सा नहीं करनी चाहिए, जिनका अत्यन्त विगड़ा हुआ, अनुचित, दुःखमय स्वभाव, आचरण एवं चिकित्सा है, अर्थात् चिकित्सा में बनाए हुए रोगियों के नियमों का पालन नहीं करते हैं या द्रव्याभाव के कारण अपना जीवन दुःखमय व्यतीत कर रहे हैं, और अनपवाद-प्रतीकार है अर्थात् चिकित्सा में आए हुए विघ्नों को दूर करने में समर्थ न हो, जैसे विश्रामपूर्वक औषध सेवन आवश्यक हो तो भी विश्राम न कर सकें, जो मरणासन्न हो, इसी प्रकार जिन स्त्रियों का पति पास न हो, या कोई उसका अध्यक्ष न हो अर्थात् स्वतन्त्र हो तो उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए। पति या रक्षक की बिना आज्ञा से यदि स्त्री मांस या कोई भी भोग्य सामग्री दे तो कभी भी नहीं लेना चाहिए। रोगी के घर में प्रवेश करते समय तुम्हें रोगी का वृत्त ज्ञात है, गृहपति से गृह में लिवा ले जाने की अनुमति मिल चुकी है ऐसे व्यक्ति के साथ, अच्छे स्वच्छवस्त्र से

अङ्गों को आच्छादित कर, शिर को नीचे कर, स्मरण-शक्ति को ठीक रखते हुए, स्थिर मन से सभी बातों का बार-बार विचार कर और अपनी प्रतिष्ठा ठीक रहे ऐसा बुद्धि से विचार कर उसी प्रकार आचरण करते हुए आतुर के गृह में प्रवेश करना चाहिये। रोगी के घर में प्रवेश कर वचन, मन, बुद्धि और अपनी इन्द्रियों को रोगी या रोगी के लाभ के विषय को छोड़ कर अन्य विषयों में नहीं लगाना चाहिए या रोगी के अन्य विषयों में भी अपनी इन्द्रियों को नहीं लगाना चाहिए, जैसे रोगी के पारिवारिक स्थिति, गृह आदि वस्तुओं की समालोचना आदि नहीं करनी चाहिए। रोगी के घर की बातें या परिस्थितियों को बाहर दूसरे से नहीं कहना चाहिए। रोगी की आयु समाप्त हो गई है, यह जानते हुए भी जहाँ कहने से रोगी की शीघ्र या रोगी के अन्य हितैषियों की मृत्यु होने की सम्भावना हो वहाँ नहीं कहनी चाहिए। ज्ञानी होते हुए भी अपने ज्ञान की अधिक प्रशंसा नहीं करनी चाहिए, क्योंकि अधिक अपनी प्रशंसा करने वाले आप्तजन ( विश्वास-पात्र ) से भी बहुत लोग घबड़ा जाते हैं ॥ १३ ॥

**ॐ न चैव ह्यस्ति सुतरमायुर्वेदस्य पारं, तस्मादप्रमत्तः शश्वदभियोगमस्मिन् गच्छेत्, एतच्च कार्यम्, एवंभूयश्च वृत्तसौष्ठवमनसूयता[1] परेभ्योऽप्यागमयितव्यं, कृत्स्नो हि लोको बुद्धिमतामाचार्यः शत्रुश्चाबुद्धिमताम्, अतश्चाभिसमीक्ष्य बुद्धिमताऽमित्रस्यापि धन्यं यशस्यमायुष्यं पौष्टिकं लौक्यमभ्युपदिशतो[2] वचः श्रोतव्यमनुविधातव्यं चेति।**

आयुर्वेद असीम — आयुर्वेद शास्त्र का पार नहीं है अर्थात् सीमा नहीं है; अतः प्रमादरहित (सावधान) होकर इस शास्त्र के अध्ययन में सदा उद्योग करना चाहिए और यह करना चाहिए— पुनः दूसरे की निन्दा या उसमें दोषारोपण न करते हुए दूसरों से भी आचरण की सुन्दरता को इसी तरह जान लेना चाहिए, क्योंकि बुद्धिमान् विचारक के लिए सारा जगत् आचार्य (गुरु) है और मूर्खों के लिये शत्रु है, अतः बुद्धिमान व्यक्तियों को चाहिए कि सभी बातों को ठीक समझकर धन्य ( कार्यों में उत्साहवर्द्धक ), यश को देने वाला, आयु के लिए सुखकारी, पुष्टिकारक, लौकिक सुखकारी वाक्यों का उपदेश शत्रु भी कर रहा है तो सुनना चाहिए और उसके अनुसार कार्य भी करना चाहिए।

**विमर्श**—आचार्य के कहने का अभिप्राय यह है कि आयुर्वेदशास्त्र सीमा-बद्ध नहीं है। यह अपार एवं अनन्त है, आयुर्विज्ञान का यह शास्त्र है, जिसमें आयुसम्बन्धी सभी आवश्यक वस्तुयें भरी पड़ी हैं, आयुर्वेद का द्वार आयुसम्बन्धी सभी ज्ञानों के लिए खुला है। अतः इस शास्त्र के अध्ययन करने वालों को प्रमादरहित हो अध्ययन करना चाहिए, दो-चार ग्रन्थों के अध्ययन कर लेने मात्र से कोई आयुर्वेद शास्त्र का पारंगत नहीं बन सकता। सुश्रुत ने भी स्पष्ट बताया है यथा—'एकं शास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्रनिश्चयम्। तस्माद्बहुश्रुतं शास्त्रं विजानीयाच्चिकित्सकः॥' इस शास्त्र के अध्ययन-काल में बताए हुए सभी नियमों का पालन करना चाहिए। इसके अतिरिक्त और भी जो कोई सुन्दर आचरण हो उसे दूसरे से लेने में किसी प्रकार का अपमान नहीं समझना चाहिए तथा बिना किसी दोषारोपण के उसे उससे ग्रहण कर लेना चाहिए, इस प्रकार 'अमेध्यादपि काञ्चनम्' के अनुसार गुण-ग्रहण में निःसंकोच प्रवृत्त होने के लिए आचार्य ने विश्वमान्य सिद्धान्त को आगे रख कर सभी जिज्ञासुओं का ध्यान आकृष्ट किया है कि सम्पूर्ण संसार बुद्धिमानों के लिए गुरु है और मूर्खों के लिए यह संसार ही शत्रु है क्योंकि वे गुणग्राही नहीं होते हैं।

**अतः परमिदं ब्रूयात्—देवताग्निद्विजगुरुवृद्धसिद्धाचार्येषु ते नित्यं सम्यग्वर्तितव्यं, तेषु ते सम्यग्वर्तमानस्यायमग्निः सर्वगन्धरसरत्नबीजानि यथेरिताश्च देवताः शिवाय स्युः,**

---

१. 'एतच्चैवं कार्यमेवं भूयः प्रवृत्तस्य सौष्ठवमनसूयता' ग.। २. 'लौकिकम्' इति पा०।

**अतोऽन्यथा वर्तमानस्याशिवायेति। एवं ब्रुवति चाचार्ये शिष्यः 'तथा' इति ब्रूयात्। यथोपदेशं च कुर्वन्नध्याप्यः, अतोऽन्यथा त्वनध्याप्यः। अध्याप्यमध्यापयन् ह्याचार्यो यथोक्तैश्चाध्यापनफलैर्योगमाप्नोत्यन्यैश्चानुक्तैः श्रेयस्करैर्गुणैः शिष्यमात्मानं च युनक्ति। इत्यध्यापनविधिरुक्तः ॥ १४ ॥**

और भी — इसके बाद गुरु शिक्षार्थी से यह कहे कि देवता, अग्नि, द्विजाति ( ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य), गुरु, वृद्ध (वय एवं विद्या में), सिद्ध और आचार्य के साथ उचित प्रकार से व्यवहार करना। इन देवता आदि में उचित व्यवहार का पालन करने से ये अग्नि, सम्पूर्णगन्ध, रस, रत्न और बीज एवं ऊपर बताए हुए देवता आदि तुम्हारा कल्याण करेंगे। इससे विपरीत ( इनके साथ उचित व्यवहार न करना ) आचरण करने से ये हानिकारक होंगे। इस तरह जब आचार्य कहे तो शिष्य भी ऐसा ही होगा ( अर्थात् मैं आपकी आज्ञाओं का पालन करूँगा ) ऐसा कहे। इसके बाद गुरु के उपदेश के अनुसार आचरण करने वाला छात्र पढ़ाने योग्य होता है यदि उपदेशों को सुनकर भी तदनुसार आचरण न करें तो वह पढ़ाने योग्य नहीं है। पढ़ाने योग्य छात्र को पढ़ाते हुए आचार्य अध्यापन के सम्पूर्ण (जैसे शास्त्र की पुष्टि, यश की वृद्धि आदि) गुणों से युक्त होता है और जो गुण यहाँ नहीं कहे गए हैं ऐसे श्रेयस्कर उत्तम गुणों से अपने को और शिष्य को युक्त करता है, यह इस प्रकार अध्यापन की विधि कही गई है ॥ १४ ॥

**संभाषाविधिमत ऊर्ध्वं व्याख्यास्यामः—भिषक् भिषजा सह संभाषेत। तद्विद्यसंभाषा हि ज्ञानाभियोगसंहर्षकरी भवति, वैशारद्यमपि चाभिनिर्वर्तयति, वचनशक्तिमपि चाधत्ते, यशश्चाभिदीपयति, पूर्वश्रुते च सदेहवतः पुनः श्रवणाच्छ्रुतसंशयमपकर्षति, श्रुते चासंदेहवतो भूयोऽध्यवसायमभिनिर्वर्तयति, अश्रुतमपि च कञ्चिदर्थं श्रोत्रविषयमापादयति, यच्चाचार्यः शिष्याय शुश्रूषवे प्रसन्नः क्रमेणोपदिशति गुह्याभिमतमर्थजातं तत् परस्परेण सह जल्पन् पिण्डेन[1] विजिगीषुराह संहर्षात् तस्मात्तद्विद्यसंभाषामभिप्रशंसन्ति कुशलाः ॥ १५ ॥**

## ( ३ ) तद्विद्यसंभाषापरिषद्

### ( Seminars & Symposia of Experts )

संभाषाविधि — अध्ययन, अध्यापन विधि के बाद अब सम्भाषाविधि की व्याख्या की जाती है। वैद्य को वैद्य के साथ ही बातचीत करनी चाहिए। जिस विषय का जो विद्वान् है उसे उसी विषय के विद्वान् के साथ संभाषा ( वाद-विवाद करना ) ज्ञान की वृद्धि और आनन्ददायिका होती है, यह संभाषा कुशलता भी उत्पन्न करती है, बोलने की शक्ति भी उत्पन्न करती है, यश फैलाती है, पहले कभी कोई विषय सुना, या अध्ययन किया पर उसमें सन्देह बना रह गया तो संभाषा के प्रसङ्ग में फिर सुना जाता है तो उस सन्देह को दूर करती है, सुने या अध्ययन किए गए विषयों में यदि सन्देह नहीं है तो और दृढ़ निश्चयात्मक बुद्धि उत्पन्न करती है, नहीं सुने गए या नहीं अध्ययन किए गए विषय भी कर्ण के विषयीभूत अर्थात् सुनने को मिलते हैं। अधिक सेवा से प्रसन्न हो कर गुरु क्रमशः जिन गुप्त रहस्यों को सेवापरायण शिष्य को बताते है, उन गुप्त रहस्यों को परस्पर वाद-विवाद करते समय अपने पाण्डित्य का प्रदर्शन करते हुए विजय प्राप्ति के लिए विजयोल्लास में कह देता है अर्थात् जो विषय गुरु-सेवा से प्राप्त होने वाला हैं वह संभाषा-परिषद् से शीघ्र ही बिना श्रम के ही प्राप्त हो जाता है, अतः तद्विद्य-संभाषा की प्रशंसा कुशल लोग करते हैं ॥ १५ ॥

---

१. 'पण्डेन' ग.। 'पण्डेन स्वपाण्डित्यप्रकाशनेन' गङ्गाधरः। 'पिण्डेन सारोद्धारेण' चक्रः।

**द्विविधा तु खलु तद्विद्यसंभाषा भवति—सन्धायसंभाषा, विगृह्यसंभाषा च ॥ १६ ॥**

संभाषा के दो भेद — तद्विधसंभाषा दो प्रकार की होती है, एक संधायसंभाषा ( Frienely Discussion ) दूसरी विगृह्यसंभाषा ( Hostile Discussion) ॥ १६ ॥

**विमर्श**—'संधायसंभाषा, उसे कहते हैं जिस विवाद में संधि से, प्रेमपूर्वक, विश्वास से दोनों पक्षों में वार्तालाप हो, इस प्रकार की सभा में उचित तत्त्वों का निर्णय किया जाता है, विगृह्य संभाषा में किसी भी उचित या अनुचित उपायों द्वारा विपक्षी को परास्त किया जाता है। 'विगृह्य, 'विपरीत ग्रहण', जो कुछ विपक्षी कहे उसके विपरीत उत्तरों को देकर उसे हराया जाता है, इस सभा के द्वारा अपनी विजय की ही प्रधानता रखी जाती है चाहे विवाद करने वाला विद्वान् हो या अल्पज्ञ हो।

**तत्र ज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनशक्तिसंपन्नेनाकोपनेनानुपस्कृतविद्येनानसूयकेनानुनेयेनानुनयकोविदेन क्लेशक्षमेण प्रियसंभाषणेन च सह सन्धायसंभाषा विधीयते। तथाविधेन सह कथयन् विस्रब्धः कथयेत्, पृच्छेदपि च विस्रब्धः, पृच्छते चास्मै विस्रब्धाय विशदमर्थं[1] ब्रूयात्, न च निग्रहभयादुद्विजेत्, निगृह्य चैनं न हृष्येत्, न च परेषु विकत्थेत, न च मोहादेकान्तग्राही स्यात्, न चाविदितमर्थमनुवर्णयेत, सम्यक् चानुनयेनानुनयेत्[2], तत्र चावहितः स्यात्। इत्यनुलोमसंभाषाविधिः ॥ १७ ॥**

## १. सन्धाय ( अनुलोम ) संभाषा ( Friendly Discussion )

संधाय संभाषा की विधि — ज्ञान, विज्ञान, वचन ( प्रश्न ), प्रतिवचन ( उत्तर ) की शक्ति सम्पन्न, क्रोधरहित, जिसकी विद्या ( बुद्धि ) अनुपस्कृत ( दूषित न ) हो, अनिन्दित, विनयसम्पन्न, दूसरों को अपनी विनय नीति से अपने अनुकूल कर लेने की कला को जो जानने वाले, कष्ट को सहन करने वाले और प्रिय मधुर भाषण देने वाले व्यक्तियों के साथ संधायसंभाषा की जाती है, इन उपर्युक्त गुणसम्पन्न विद्वान् के साथ वार्तालाप करते हुए जो कुछ भी कहे विश्वास पूर्वक निडर होकर कहे, पूछना भी हो तो विश्वासपूर्वक निसङ्कोच पूछे, विश्वस्त विपक्षी यदि कुछ पूछे तो उसे स्पष्ट एवं विशद अर्थ युक्त उत्तर दें, यह मुझे हरा देगा यह सोच कर भयभीत नहीं होना चाहिए, विपक्षी उस विद्वान् को हराकर ज्यादा हर्ष न प्रगट करे, मैंने अमुक विद्वान् को परास्त कर दिया है ऐसी बातें दूसरों से न कहें। मोह ( अज्ञानवश ) वश 'एकान्त ग्राही', ( मैं जो कह रहा हूँ वही सत्य है इस प्रकार का आग्रह ) न हो, जो विषय स्वयं अज्ञात है, या जो विषय अप्रसिद्ध हैं ऐसे विषयों का वर्णन न करे, उचित रूप में विनय के द्वारा उससे अपना पक्ष स्वीकार करावे अर्थात् अपने पक्ष का बनावे, विनय गुण के संरक्षण में सावधान रहे, इस प्रकार यह अनुलोम संभाषा विधि है ॥ १७ ॥

**अत ऊर्ध्वमितरेण सह विगृह्यसंभाषायां[3] जल्पेच्छ्रेयसा योगमात्मनः पश्यन्। प्रागेव च जल्पाज्जल्पान्तरं परावरान्तरं[4] परिषद्विशेषांश्च सम्यक् परीक्षेत। सम्यक्परीक्षा हि बुद्धिमतां कार्यप्रवृत्तिनिवृत्तिकालौ शंसति, तस्मात् परीक्षामभिप्रशंसन्ति कुशलाः। परीक्षमाणस्तु खलु परावरान्तरमिमान् जल्पकगुणाञ् श्रेयस्करान् दोषवतश्च परीक्षेत**

---

१. 'विशदमर्थजातं' ग.। २. 'चानुनयेनानुर्नायेत, अनुनयाच्च परं' यो.।

३. 'विगृह्य संभाषेत' ग.।

४. 'जल्पान्तरमिति सामयिकसर्वार्थादिविशेषितं जल्पविशेषं, परावरान्तरमिति प्रतिवादिन आत्मनश्च प्रतिभादिविशेषमित्यर्थः' चक्रः।

सम्यक्; तद्यथा—श्रुतं विज्ञानं धारणं प्रतिभानं वचनशक्तिरिति, एतान् गुणान् श्रेयस्करानाहुः; इमान् पुनर्दोषवतः, तद्यथा—कोपनत्वमवैशारद्य भीरुत्वमधारणत्वमनवहितत्वमिति। एतान् गुणान् गुरुलाघवतः परस्य चैवात्मनश्च तुलयेत्[1] ॥ १८ ॥

## २. विगृह्य ( प्रतिलोम ) संभाषा ( Hostile Discussion )

विगृह्य संभाषा की विधि — इसके बाद अपनी श्रेष्ठता को देखते हुए ज्ञान विज्ञान आदि से हीन से विगृह्य संभाषा में बात-चीत करनी चाहिये। वार्तालाप के पहले अपने में या विपक्षी में विद्या-बुद्धि में कौन श्रेष्ठ है, इसके लिये जल्प ( वाद-विवाद ) के पूर्व जल्पान्तर की परीक्षा करनी चाहिये। जिससे बात करने वाले का गुण व दोष ज्ञात हो जाय। इसके बाद पर और अवर अर्थात् प्रतिभा आदि में श्रेष्ठ मैं हूँ या विपक्षी, इसके बाद सभा में रहने वाले सभासदों की परीक्षा कर ले, कि हमारे पक्ष के हैं, या उदासीन व्यक्ति हैं, विद्वानों की सभा है, या मूर्खों की, इन सबोंकी परीक्षा उचित प्रकार से कर ले, क्योंकि बुद्धिमानों द्वारा की गई, उचित रूप से परीक्षा कार्य में प्रवृत्ति या निवृत्ति के समय को बताती है। अर्थात् परीक्षा करने के बाद यह निश्चय होता है, कि यह कार्य इस समय करने से फलद होगा और यह कार्य इस समय करने से हानिकारक होगा। इसी लिये कुशल जन परीक्षा की प्रशंसा करते हैं। परीक्षा करते हुये श्रेष्ठ व हीन जल्पक ( वाद-विवाद करने वाले व्यक्तियों ) के गुणों की विशेष रूप से अच्छे और दोषयुक्त गुणों की परीक्षा करे। जैसे श्रुत ( शास्त्रों का अच्छा ज्ञान ), विज्ञान ( विशेष रूप से शास्त्रों के सिद्धान्त और कर्माभ्यास में कुशल ), धारण ( वार्तालाप के प्रसंग में कही गई बातों का स्मरण ) करने वाला, प्रतिभान ( प्रतिभा युक्त ), वचनशक्ति ( वाद विवाद करने की शक्ति से युक्त अर्थात् अपने भावों को स्पष्ट रूप से व्यक्त करने का सामर्थ्य का होना ), ये इतने गुण जल्पक में होना श्रेष्ठ माना जाता है और इन आगे बताये हुये गुणों का होना दोष माना जाता है। जैसे क्रोधी होना, पांडित्य न होना, डर जाना, कहे हुए बात को धारण न करना, सावधान न होना, इन दोनों प्रकार के दोष एवं गुणों की तुलना अपने में और विपक्षी में करे, कि इन अच्छे गुणों में कितने मेरे में हैं, और कितने दूसरे जल्पक में है। इसी तरह कितने दोष मुझमें हैं, व कितने दूसरे में हैं, इस गुरुता-श्रेष्ठता व लघुता की तुलना उचित रूप से करनी चाहिये ॥ १८ ॥

**विमर्श**—विगृह्य संभाषा सर्वदा विजय के ही दृष्टिकोप से आरम्भ की जाती है। इसके लिये जब तक अपने शत्रु के गुण-दोष की परीक्षा कर यह नहीं जान लिया जाता है, कि किन-किन अंशों में वह श्रेष्ठ है व किन-किन अंशों में दुर्बल है, तब तक विगृह्य संभाषा प्रारम्भ नहीं की जाती।

**तत्र त्रिविधः परः संपद्यते—प्रवरः, प्रत्यवरः, समो वा, गुणविनिक्षेपतः; नत्वेव कार्त्स्न्येन ॥ १९ ॥**

विपक्षी के भेद — गुणों के अनुसार तीन तरह का होता है। १. प्रवर ( श्रेष्ठ ), २. प्रत्यवर ( अपने से दुर्बल, हीन गुण वाला ) और ३. सम ( अपने समान ) यह भेद केवल गुण के अनुसार किया गया है, न कि कुल, स्वभाव, धर्म आदि सभी विषयों में ॥ १९ ॥

*** परिषत्तु खलु द्विविधा—ज्ञानवती, मूढपरिषच्च। सैव द्विविधा सती त्रिविधा पुनरनेन कारणविभागेन—सुहृत्परिषत्, उदासीनपरिषत्, प्रतिनिविष्टपरिषच्चेति[2]।**

---

१. 'तोलयेत्' इति पा०।

२. 'प्रतिनिविष्टाः स्वसौहार्दाभावेन निविष्टाः सभ्या यत्र सा' गङ्गाधरः।

## ( १ ) परिषद् के भेद ( Types of Assembly )

परिषद् दो प्रकार की होती है — १. 'ज्ञानवती' ( विद्वानों की ) जो ज्ञान-विज्ञानसम्पन्न हो। २. 'मूढपरिषत्' ( मूर्खों की )। यह सभा दो होते हुये आगे बताये हुये कारणों से तीन प्रकार की होती है। १. मित्रपरिषद्, २. उदासीनपरिषद्, ३. प्रतिनिविष्ट ( शत्रु ) परिषद्।

**विमर्श**—इनका संग्रह निम्नलिखित सारणी में दिया जा रहा है।

इस प्रकार कारण के अनुसार ६ परिषदें हुई १. ज्ञानवती सुहृत् परिषद्, २. ज्ञानवती उदासीन परिषद्, ३. ज्ञानवती प्रतिनिविष्ट परिषद्, ४. मूढ सुहृत्परिषद्, ५. मूढ उदासीन परिषद्, ६. मूढप्रतिनिविष्ट परिषद्। इनमें जिस परिषद् के सभ्य मित्र होंगे वह सुहृत्परिषद् कहलायेगी, जिसके सभ्य न मित्र न शत्रु होंगे यह परिषद् उदासीन परिषद् कहलायेगी जिसके सभ्य प्रतिकूल या शत्रु होंगे वह प्रतिनिविष्ट परिषद् कहलायेगी। यदि सभ्य ज्ञान-प्रतिभा आदि सम्पन्न होंगे तो ज्ञानवती परिषद् और यदि सभ्य मूर्ख होंगे तो वह मूढपरिषद् कहलायेगी।

**तत्र प्रतिनिविष्टायां परिषदि ज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनशक्तिसंपन्नायां[1] मूढायां वा न कथंचित् केनचित् सह जल्पो विधीयते; मूढायां तु सुहृत्परिषदुदासीनायां वा ज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनशक्तीरन्तरेणाप्यदीप्तयशसा महाजनविद्विष्टेनापि सह जल्पो विधीयते। तद्विधेन[2] च सह कथयता आविद्धदीर्घसूत्रसंकुलैर्वाक्यदण्डकैः कथयितव्यम्, अतिहृष्टं मुहुर्मुहुरुपहसता परं निरूपयता च परिषदमाकारैर्ब्रुवतश्चास्य वाक्यावकाशो न देयः; कष्टशब्दं च ब्रुवता वक्तव्यो नोच्यते, अथवा पुनर्हीना ते प्रतिज्ञा, इति। पुनश्चाहू(ह्व)यमानः प्रतिवक्तव्यः—परिसंवत्सरो[3] भवान् शिक्षस्व तावत्; न त्वया गुरुरुपासितो नूनम्, अथवा पर्याप्तमेतावत्ते; सकृदपि हि परिक्षेपिक निहतं निहतमाहुरिति नास्य[4] योगः कर्तव्यः कथञ्चित्। अप्येवं श्रेयसा सह विगृह्य वक्तव्यमित्याहुरेके; नत्वेवं ज्यायसा सह विग्रहं प्रशंसन्ति कुशलाः॥ २०॥**

और भी — इन परिषदों में यदि ज्ञान, विज्ञान, वचन (प्रश्न), प्रतिवचन (उत्तर) की शक्ति से सम्पन्न या मूर्ख प्रतिनिविष्ट (शत्रु) की परिषद् है तो कभी भी किसी ( प्रवर, प्रत्यवर, सम ) के भी साथ जल्प (वाद-विवाद) नहीं करना चाहिए। मूढ मित्रपरिषद् या उदासीन परिषद् में अपने स्वयं ज्ञान, विज्ञान, वचन, प्रतिवचन शक्ति से रहित होने पर भी, जिसका यश दूर तक नहीं फैला हो, जिससे महाजन ( स्थानीय विद्वान् या धनी प्रतिष्ठित सभ्य ) द्वेष करते हों, ऐसे व्यक्तियों से जल्प

१. 'संपन्नायामपि मूढायां वा' ग.। २. 'तथाविधेन' ग.।

३. 'परिसंवत्सरो भवान् शिक्षस्व तावद्गुरुरुपासितो नूनम्, अथवा पर्याप्तमेतावत्ते' ग.। 'पर्याप्तमेतावत्ते इति 'पक्षावसादाय' इति शेषः' इति चक्रः।

४. 'न्यासयोगः कर्तव्यः कथंचित्; एवं श्रेयसा' ग.।

( वार्तालाप, शास्त्रार्थ ) करना चाहिए। ऐसे व्यक्तियों से शास्त्रार्थ करते समय आविद्ध ( एक में मिले हुए ), दीर्घ ( बड़े-बड़े ) सूत्रों से युक्त वाक्यदण्ड ( लम्बे वाक्य जिसमें क्रिया देर से आती हो ) से विषयों को कहना चाहिए। अत्यन्त प्रसन्न होकर, बार-बार विपक्षी का उपहास करते हुए, सभासदों को सम्बोधन कर ( जैसे आप सब देखिए यह कुछ नहीं कह रहे हैं इन्हें विषय का ज्ञान बिलकुल नहीं है आदि ) बोलते हुए विपक्षी को बोलने का समय ही नहीं देना चाहिए। कष्ट शब्दों को कहते हुए कहे कि तुम नहीं बोलते हो ( कष्ट शब्द का तात्पर्य है कि जो शब्द दुर्बोध हो जिसका अर्थ शीघ्रता न जाना जा सके, या जिसका तीन-चार अर्थ हो और शीघ्रता से यह ज्ञात न हो सके कि किस अर्थ में यहाँ प्रयोग किया गया है ऐसे शब्द का प्रयोग करें, जब वह न समझे तब कहे कि अच्छा तुम नहीं बोल रहे हो ) कष्ट दुर्बोध शब्द को कहते हुए अथवा यह कहे कि तुम्हारी प्रतिज्ञा हीन हो गई ( जिस पक्ष को तुम सिद्ध करना चाहते थे वह नहीं कर पाए अतः तुम्हारी प्रतिज्ञा पूरी न होने से तुम हार गये )। यदि फिर भी वाद-विवाद करने का आह्वान करे ( फिर किसी अन्य दिन हमारे और आप में शास्त्रार्थ हो ऐसा कहे ) तो उत्तर में कहना चाहिए कि जाओ एक वर्ष तक और अध्ययन करो तुमने निश्चित रूप से गुरु की सेवा कर विद्या नहीं प्राप्त की है, अथवा इतना ही अभी तुम्हारे लिए पर्याप्त है। एक बार भी प्रतिवादी पराजित हो जाय तो विद्वान् उसे पराजित ही मानते हैं, उससे कभी भी किसी तरह पुनः योग ( सम्भाषा परिषद् में वार्तालाप ) नहीं करना चाहिए। विगृह्य सम्भाषा परिषद् में अपने से श्रेष्ठ विद्वान् से भी इसी प्रकार वार्ता करनी चाहिए यह कुछ विद्वानों का मत है। पर कुशल विद्वानों का मत है कि अपने से श्रेष्ठ विद्वानों के साथ इस प्रकार विगृह्य सम्भाषा नहीं करनी चाहिए॥२०॥

**विमर्श**—शत्रु पर कैसे विजय प्राप्त करना चाहिए इसका चित्रण यहाँ किया गया है। शास्त्रार्थ करने की प्रक्रिया के विषय में किसी कवि ने बताया है—'श्रोतव्यं च मन्तव्यं वक्तव्यं तु पुनः पुनः। तारस्वरेण वक्तव्यं सभायां विजयी भवेत्'। अपने से बड़े विद्वान् से विगृह्य सम्भाषा नहीं करनी चाहिए ऐसी आचार्य चरक की आज्ञा है।

**प्रत्यवरेण तु सह समानाभिमतेन वा विगृह्य जल्पता सुहृत्परिषदि कथयितव्यम्, अथवाऽप्युदासीनपरिषद्यवधानश्रवणज्ञानविज्ञानोपधारणवचनप्रतिवचनशक्तिसंपन्नायां कथयता चावहितेन परस्य[1] साद्गुण्यदोषबलमवेक्षितव्यं, समवेक्ष्य च यत्रैनं श्रेष्ठं मन्येत नास्य तत्र जल्पं योजयेदनाविष्कृतमयोगं कुर्वन्; यत्र त्वेनमवरं मन्येत तत्रैवैनमाशु-निगृह्णीयात्। तत्र खल्विमे प्रत्यवराणामाशु निग्रहे भवन्त्युपायाः; तद्यथा—श्रुतहीनं महता सूत्रपाठेनाभिभवेत्, विज्ञानहीनं पुनः कष्टशब्देन वाक्येन, वाक्यधारणाहीनमा-विद्धदीर्घसूत्रसंकुलैर्वाक्यदण्डकैः, प्रतिभाहीनं पुनर्वचनेनैकविधेनानेकार्थवाचिना, वचन-शक्तिहीनमर्धोक्तस्य वाक्यस्याक्षेपेण[2], अविशारदमपत्रपणेन[3], कोपनमायासनेन, भीरुं वित्रासनेन, अनवहितं नियमनेनेति। एवमेतैरुपायैः परमवरमभिभवेच्छीघ्रम्॥ २१॥**

और भी — अपने से गुणों में हीन व्यक्ति या समान गुण वाले विद्वान् से मूर्खों की सुहृत्परिषद हो या विद्वानों की, उसमें विगृह्य सम्भाषा करनी चाहिए, अथवा, अवधानश्रवण ( सभा की प्रत्येक कार्यवाही पर ध्यान देकर प्रत्येक बातों को सुनने वाले ), ज्ञान, विज्ञान, उपधारण ( जो बातें सुनी गई हों उसे धारण करने वाले ), वचन शक्ति वाले व्यक्तियों से युक्त उदासीन परिषद् हो तो उसमें वार्तालाप करते समय सावधानी से विपक्षी के गुणों और दोषों के बल की परीक्षा करनी चाहिए

---

१. 'परस्परसाद्गुण्य०' ग.। २. 'वाक्यस्य क्षेपणेन' इति पा०।
३. 'अविशारदमित्यदृष्टसभं' चक्रः।

( कि विपक्षी में गुण अधिक है या दोष ), इसकी परीक्षा करने के बाद जिस गुण में विपक्षी को बलवान् समझे उस विषय में उससे अपनी दुर्बलता को छिपाते हुए वाद-विवाद न करें। जिस विषय में उसे दुर्बल समझे उसी विषय में जल्द करते हुए उसे शीघ्र ही पराजित करें। दुर्बल पुरुषों के निग्रह ( पराजित ) करने के लिए निम्न उपाय होते हैं—जैसे १. श्रुतहीन ( शास्त्र ज्ञान से रहित ) यदि अपना विपक्षी है तो उसे लम्बे-लम्बे सूत्रों के पाठों से पराजित करे २. यदि विज्ञानहीन हो तो दुर्बोध शब्दों के प्रयोग से पराजित करे ३. यदि कहे हुए वाक्यों को उचित रूप से धारण न कर सकता हो तो एक में सम्बद्ध लम्बे-लम्बे सूत्रों से मिश्रित बड़े बड़े वाक्य प्रयोग कर उसे पराजित करे। ४. यदि प्रतिभाहीन हो तो अनेक अर्थ के कहने वाले एक ही प्रकार के वचनों को कहकर उसे पराजित करे, ५. यदि वचन शक्तिहीन हो तो ऐसे आधे वाक्य का प्रयोग करे जिसमें बिना आक्षेप का पूरा ज्ञान न हो सके ( जैसे यह रोग संशोधन साध्य है इस वाक्य में यह आक्षेप से लाया जाता है कि विरेचन साध्य है या वमन। जब तक इनका आक्षेप न किया जाय तब तक ज्ञान नहीं होता )। ६. यदि निपुण नहीं हो तो ( अर्थात् कभी सभा में बोलने का अभ्यास नहीं और किस प्रकार कहाँ पर शब्दों का प्रयोग करना चाहिए इसका ज्ञान न हो तो ) उसे लज्जित कर पराजित करना चाहिए, ७. यदि क्रोधी स्वभाव का हो तो क्रोध उत्पन्न करने वाले शब्दों का अनायास प्रयोग कर, ८. यदि भीरु ( डरपोक ) है तो उसे डरा कर ९. यदि अनवहित ( वाद के नियमों से अपरिचित या उसका पालन करने वाला न हो ) तो उसे नियम द्वारा अर्थात् तुम नियम के विपरीत चलोगे तो पराजित समझे जाओगे ऐसा बार-बार कह उसे पराजित करे इस प्रकार इन उपायों से दुर्बल विपक्षी को पराजित करे ॥ २१ ॥

**विमर्श**—किसी भी उचित या अनुचित उपायों द्वारा विरोधी को पराजित करना ही इस विगृह्य सम्भाषा का प्रयोजन है यथा—'घटं भिन्द्यात् पटं भिन्द्यात् कुर्याद् रासभरोहणम्। येन केन प्रकारेण प्रसिद्धः पुरुषो भवेत् ॥'

**तत्र श्लोकौ—**

*** विगृह्य कथयेद्युक्त्या युक्तं च न निवारयेत्। विगृह्यभाषा तीव्रं हि केषांचिद्द्रोहमावहेत् ॥ नाकार्यमस्ति क्रुद्धस्य नावाच्यमपि विद्यते। कुशला नाभिनन्दन्ति कलहं समितौ सताम् ॥**

विगृह्यसम्भाषा परिषद् में युक्तिपूर्वक सभी बातों को कहे और विपक्षी भी कोई बात युक्तिपूर्वक कहता हो तो उसका विरोध न करें। विगृह्यसम्भाषा किसी-किसी व्यक्तियों में तीव्र द्रोह ( क्रोध झगड़ा ) को उत्पन्न कर देती है। जब क्रोध ( या झगड़ा ) हो जाता है तब क्रोधित व्यक्तियों के लिए संसार में कोई भी कार्य-अकार्य नहीं होता है और न कुछ भी अवाच्य होता है। इसलिए कुशल ( चतुर ) विद्वान, सज्जनों की सभा में कलह को पसन्द नहीं करते हैं ॥२२-२३॥

**एवं[1] प्रवृत्ते वादे कुर्यात् ॥ २४ ॥**

वाद प्रारम्भ होने पर इस प्रकार ( विगृह्य सम्भाषा में बताए हुए श्रुतहीन, विज्ञानहीन, वाक्य धारणाहीन आदि दोष युक्त प्रतिवादी को परास्त करने वाले उपायों का अवलम्बन ) करें ॥

## ( २ ) वादमार्ग के ४४ पद ( Fortyfour Terms for Debate )

**प्रागेव[2] तावदिदं कर्तुं यतेत—सन्धाय परिषदाऽयनभूतमात्मनः प्रकरणमादेशयितव्यं, यद्वा परस्य भृशदुर्गं स्यात्, पक्षमथवा परस्य भृशं विमुखमानयेत्; परिषदि चोपसंहिता-**

१. 'एवमिति तद्यथा श्रुतहीनमित्यादिग्रन्थोक्तं, वादे प्रवृत्ते सति कुर्यादित्यर्थः' चक्रः।

२. 'एवं प्रवृत्ते वादे प्रागेव तावदिदं कर्तुं यतेत' यो.।

**यामशक्यमस्माभिर्वक्तुम् , एषैव ते परिषद्यथेष्टं यथायोगं यथाभिप्रायं वादं वादमर्यादां च स्थापयिष्यतीत्युक्त्वा तूष्णीमासीत् ॥ २५ ॥**

सभासदों को पहले से ही अनुकूल रखे — सर्वप्रथम इस प्रकार करने के लिए प्रयत्नशील हो कि सभा के सभ्य पुरुषों को अपने पक्ष में सन्धिद्वारा करके अपना बार-बार का अभ्यास किया प्रकरण ( विषय ) को, अथवा जो विषय विपक्षी के लिए अत्यन्त कठिन हो, वही विषय शास्त्रार्थ का मुख्य विषय परिषदों द्वारा रखवावें, अथवा ऐसा कोई उपाय रचे कि सारी सभा विपक्षी के प्रतिकूल हो जाय, सभा के सारे सभासद् जब अपने अनुकूल हो जाय या इकट्ठे हो जायँ तो कहे कि वाद किस विषय पर होगा यह मैं नहीं कह सकता, यही सभा अपनी इच्छा के अनुसार, योग्यता के अनुसार और अभिप्राय ( प्रयोजन ) के अनुसार वाद और वादमर्यादा ( किस विषय में और शास्त्रार्थ करते समय किन-किन नियमों का पालन करना आवश्यक होगा सह सभी बातों का ) निर्णय करेगी ऐसा कह कर चुप हो जाय ॥ २५ ॥

**तत्रेदं वादमर्यादालक्षणं भवति—इदं वाच्यम्, इदमवाच्यम्, एवं पराजितो भवतीति ॥ २६ ॥**

यह वादमर्यादा का लक्षण है — वाद प्रारम्भ होने पर उसमें यह कहना चाहिए, यह नहीं कहना चाहिए इस प्रकार वह पराजित होता है ॥ २६ ॥

***इमानि तु खलु पदानि भिषग्वादमार्गज्ञानार्थमधिगम्यानि भवन्ति; तद्यथा—वादः, द्रव्यं, गुणाः, कर्म, सामान्यं, विशेषः, समवायः, प्रतिज्ञा, स्थापना, प्रतिष्ठापना, हेतुः, दृष्टान्तः, उपनयः, निगमनम्, उत्तरं, सिद्धान्तः, शब्दः, प्रत्यक्षम्, अनुमानम्, ऐतिह्यम्, औपम्यं, संशयः, प्रयोजनं, सव्यभिचारं, जिज्ञासा, व्यवसायः, अर्थप्राप्तिः, संभवः, अनुयोज्यम्, अननुयोज्यम्, अनुयोगः, प्रत्यनुयोगः, वाक्यदोषः, वाक्यप्रशंसा, छलम्, अहेतुः, अतीतकालम्, उपालम्भः, परिहारः, प्रतिज्ञाहानिः, अभ्यनुज्ञा, हेत्वन्तरम्, अर्थान्तरं, निग्रहस्थानमिति ॥ २७ ॥**

चौवालीस वाद—वैद्यविद्या या वैद्यों के वादमार्ग को जानने के लिए ये निम्न पद अवश्य जानने योग्य होते हैं जैसे—१. वाद, २. द्रव्य, ३. गुण, ४. कर्म, ५. सामान्य, ६. विशेष, ७. समवाय, ८. प्रतिज्ञा, ९. स्थापना, १०. प्रतिष्ठापना, ११. हेतु, १२. दृष्टान्त, १३. उपनय, १४. निगमन, १५. उत्तर, १६. सिद्धान्त, १७. शब्द, १८. प्रत्यक्ष, १९. अनुमान, २०. ऐतिह्य, २१. औपम्य, २२. संशय, २३. प्रयोजन, २४. सव्यभिचार, २५. जिज्ञासा, २६. व्यवसाय, २७. अर्थप्राप्ति, २८. सम्भव, २९. अनुयोज्य, ३० अननुयोज्य, ३१. अनुयोग, ३२. प्रत्यनुयोग, ३३. वाक्यदोष, ३४. वाक्यप्रशंसा, ३५. छल, ३६. अहेतु, ३७. अतीतकाल, ३८. उपालम्भ, ३९. परिहार, ४०. प्रतिज्ञाहानि, ४१. अभ्यनुज्ञा, ४२. हेत्वन्तर, ४३. अर्थान्तर ४४. निग्रहस्थान ॥ २७ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार ये, ४४. वादमार्ग हैं, शास्त्रार्थ करने के पूर्व इसे जान लेना चाहिए यद्यपि ये वाद मार्ग आयुर्वेद शास्त्र में बताए गए हैं, पर सामान्यतः किसी शास्त्र या किसी भी बहस के समय इन वादमार्गों का प्रयोग कर विजय-प्राप्ति की जा सकती है।

***तत्र वादो नाम स यत् परेण सह शास्त्रपूर्वकं विगृह्य कथयति। स च द्विविधः संग्रहेण—जल्पः, वितण्डा च। तत्र पक्षाश्रितयोर्वचनं जल्पः, जल्पविपर्ययो वितण्डा। यथा—एकस्य पक्षः पुनर्भवोऽस्तीति, नास्तीत्यपरस्य; तौ च स्वस्वपक्षहेतुभिः स्वस्वपक्षं**

स्थापयतः, परपक्षमुद्भावयतः[1], एष जल्पः। जल्पविपर्ययो वितण्डा। वितण्डा नाम परपक्षे दोषवचनमात्रमेव ॥ २८ ॥

( १ ) वाद उसे कहा जाता है जो दूसरे के साथ शास्त्र के अनुसार अपने-अपने पक्ष को कहते हुए विगृह्य सम्भाषा में वार्तालाप किया जाता है। वह वाद संक्षेप में दो प्रकार का होता है— १. जल्प। २. वितण्डा, अपने-अपने पक्षों का उद्घाटन युक्तिपूर्वक करना जल्प और जल्प के विपरीत वितण्डा होता है। जैसे एक पुरुष का पक्ष है पुनर्जन्म होता है और दूसरे का पक्ष है कि पुनर्जन्म नहीं होना। यदि ये दोनों व्यक्ति प्रमाण एवं युक्तियों के द्वारा अपने-अपने पक्ष की पुष्टि करते हैं और दूसरे के पक्ष को दोषयुक्त बतलाते हैं तो इसे जल्प कहते हैं। जल्प के ठीक विपरीत को वितण्डा कहते हैं। वितण्डा उसे कहते हैं जिसमें कि वह दूसरे के पक्ष में केवल दोषों को ही निकाले, पर अपना क्या सिद्धान्त है न कहे ॥ २८ ॥

ॐ द्रव्य-गुण-कर्म-सामान्य-विशेष-समवायाः स्वलक्षणैः श्लोकस्थाने पूर्वमुक्ताः ॥ २९ ॥

( २, ३, ४, ५, ६, ७ ) द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय का वर्णन ( सूत्र स्थान के दीर्घंजीवितीय नामक पहले अध्याय में ) अपने-अपने लक्षणों द्वारा कहा गया है ॥ २९ ॥

अथ प्रतिज्ञा — नाम साध्यवचनं; यथा — नित्यः पुरुष इति ॥ ३० ॥

( ८ ) प्रतिज्ञा — जो वचन सिद्ध करना है, उसी वचन को कह देना प्रतिज्ञा है, जैसे—पुरुष नित्य है ॥ ३० ॥

ॐ अथ स्थापना — स्थापना नाम तस्या एव प्रतिज्ञाया हेतुदृष्टान्तोपनयनिगमनैः स्थापना। पूर्वं[2] हि प्रतिज्ञा, पश्चात् स्थापना, किं ह्यप्रतिज्ञातं स्थापयिष्यति, यथा—नित्यः पुरुष इति प्रतिज्ञा; हेतुः—अकृतकत्वादिति; दृष्टान्तः—यथाऽऽकाशमिति[4]; उपनयः—यथा चाकृतकमाकाशं[3], तच्च नित्यं, तथा पुरुष इति; निगमनं—तस्मान्नित्य इति ॥ ३१ ॥

( ९ ) स्थापना — अपने द्वारा की गई उसी प्रतिज्ञा को हेतु, दृष्टान्त, उपनय, निगमन द्वारा सिद्ध करने को स्थापना कहा जाता है। पहले प्रतिज्ञा होती है, बाद में उसकी स्थापना होती है। यदि पहले अप्रतिज्ञात ( प्रतिज्ञा न हो ) हो तो स्थापना किसकी की जायगी। जैसे—किसी ने कहा 'पुरुष नित्य' है तो उसकी यह 'प्रतिज्ञा' हो गई, हेतु—उसी प्रतिज्ञा में हेतु ( कारण ) है, अकृतक होना ( किसी के द्वारा निर्मित न होना ) है, दृष्टान्त—जैसे आकाश ( किसी से निर्मित नहीं होता और वह नित्य है )। उपनयन—जैसे आकाश का निर्माता कोई नहीं है, उसी प्रकार पुरुष का भी कोई निर्माता नहीं है। निगमन—अतः पुरुष नित्य है, ( इस प्रकार अपनी प्रतिज्ञा को सिद्ध करना ही स्थापना है ) ॥ ३१ ॥

ॐ अथ प्रतिष्ठापना—प्रतिष्ठापना नाम या तस्या एव परप्रतिज्ञाया विपरीतार्थस्थापना। यथा—अनित्यः पुरुष इति प्रतिज्ञा; हेतुः—ऐन्द्रियकत्वादिति; दृष्टान्तः[5]—यथा घट इति, उपनयो—यथा घट ऐन्द्रियकः स चानित्यः, तथा चायमिति; निगमनं—तस्मादनित्य इति ॥ ३२ ॥

( १० ) प्रतिष्ठापना — विपक्षी के प्रतिज्ञा के विपरीत अपनी प्रतिज्ञा स्थापित करने को प्रतिष्ठापना कहते है। जैसे—पहले किसी ने प्रतिज्ञा की है कि पुरुष नित्य होता है, उसी प्रतिज्ञा

---

१. 'उद्भावयतः प्रतिषेधयतः' गङ्गाधरः। २. 'पूर्वं हि लोके प्रतिज्ञा' ग.।
३. 'अकृतकमाकाशं, तच्च नित्यं' ह.।
४. 'उपनयो-यथा चाकृतकमाकाशं तथा पुरुष इति' इति पा.।
५. 'दृष्टान्तो-घट ऐन्द्रियकः, स चानित्यः; उपनयो यथा घटस्तथा पुरुषः' ह.।

के विरुद्ध कहना कि पुरुष अनित्य है, यह विरोधी की प्रतिज्ञा हुई। हेतु—क्योंकि इन्द्रिय से दिखाई पड़ता है। दृष्टान्त—जैसे घट। उपनयन—जैसे घट इन्द्रिय से दिखाई पड़ता है और वह अनित्य है उसी प्रकार पुरुष भी दिखाई पड़ता है और अनित्य है। निगमन—अतः पुरुष अनित्य है॥३१॥

*** अथ हेतुः—हेतुर्नामोपलब्धिकारणं; तत् प्रत्यक्षम्, अनुमानम्, ऐतिह्यम्, औपम्यमिति; एभिर्हेतुभिर्यदुपलभ्यते तत् तत्त्वम् ॥ ३३ ॥**

**(११)** हेतु — उपलब्धि (ज्ञान) के साधनभूत कारण को हेतु कहा जाता है, और यह हेतु—१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान, ३. ऐतिह्य ( आप्तोपदेश ), ४. औपम्य ( उपमान ) इन चार हेतुओं ( प्रमाणों ) से जो ज्ञात होता है, अर्थात् इनसे सिद्ध किया जाता है वह तत्त्व ( सत्य ज्ञान ) होता है॥ ३३ ॥

*** अथ दृष्टान्तः—दृष्टान्तो नाम यत्र मूर्खविदुषां बुद्धिसाम्यं, यो वर्ण्यं[1] वर्णयति। यथा—अग्निरुष्णः, द्रवमुदकं, स्थिरा पृथिवी, आदित्यः प्रकाशक इति; यथा आदित्यः प्रकाशकस्तथा सांख्यज्ञानं[2] प्रकाशकमिति ॥ ३४ ॥**

**( १२ )** दृष्टान्त — जिस स्थल में मूर्ख और विद्वान् दोनों की बुद्धि एक समान हो, अर्थात् दोनों ही ठीक रूप से समझते हों, उसे दृष्टान्त कहते हैं। और जो वर्णन करने योग्य वस्तु को उसी को उदाहरण बनाकर वर्णन करता है अर्थात् साध्य को सिद्ध करता है। जैसे अग्नि उष्ण है, जल द्रव है, पृथ्वी स्थिर है, सूर्य प्रकाशक है। जिस प्रकार सूर्य संसार की सभी वस्तुओं को प्रकाशित करता है उसी प्रकार सांख्य वचन अर्थात् आप्तजनों का वाक्य प्रकाश करता है॥ ३४॥

**उपनयो निगमनं चोक्तं स्थापनाप्रतिष्ठापनाव्याख्यायाम् ॥ ३५ ॥**

**( १३-१४ )** उपनय, निगमन, यह दोनों स्थापना और प्रतिष्ठापना की व्याख्या के समय कह दिया गया है॥ ३५॥

**विमर्श**—स्थापना की व्याख्या में 'चाकृतकमाकाशं तथा पुरुषः' और प्रतिष्ठापना में 'यथा घटस्तथा पुरुष इति' इससे स्पष्ट हो जाता है कि साध्य के साधर्म्य से उदाहरण पर रहने वाला यह भी वैसा ही है। इस प्रकार वाक्य को समाप्त करना साध्य का उपनय होता है। इन दोनों उपनयों में पुरुष की नित्यता अथवा अनित्यता इन साध्यों की तुल्यधर्मता ( अर्थात् क्रमशः अकृतक होना और इन्द्रिय द्वारा ग्रहण होना ) से आकाश और घट पर निर्भर 'तथा पुरुषः' इस प्रकार वाक्य समाप्त करना उपनय कहा जाता है। इसी तरह वैधर्म्य से भी उपनय का उदाहरण दिया जाता है। जैसे शब्द अनित्य है, क्योंकि उसकी उत्पत्ति होती है। जो उत्पन्न होने वाले होते हैं। ये अनित्य होते हैं। जो उत्पत्तिशील नहीं होते, वे नित्य होते हैं। जैसे आत्मा यह शब्द वैसा नहीं है। इसे वैधर्म्य उपनय कहते है। निगमन—स्थापना की व्याख्या में 'तस्मान्नित्यः' और प्रतिष्ठापना की व्याख्या में 'तस्मादनित्यः' से बनाया है अर्थात् उपनय के बाद अपनी प्रतिज्ञा को पुनः कहने को निगमन कहते हैं। जैसे—'पुरुषो नित्यः' यह प्रतिज्ञा है, 'अकृतकत्वात्' यह हेतु है, 'अकृतकमाकाशं तच्च नित्यम्' यह दृष्टान्त है, 'यथा चाकृतकमाकाशं तथा पुरुषः' यह उपनय है। 'तस्मान्नित्यः' यह निगमन है।

**अथोत्तरम्—उत्तरं नाम साधर्म्योपदिष्टे हेतौ वैधर्म्यवचनं, वैधर्म्योपदिष्टे वा हेतौ साधर्म्यवचनम्। यथा—'हेतुसधर्माणो विकाराः, शीतकस्य हि व्याधेर्हेतुभिः साधर्म्यं हिमशिशिरवातसंस्पर्शाः,' इति ब्रुवतः परो ब्रूयात्—हेतुविधर्माणो विकाराः, यथा**

---

१. 'तेनैव यद्वर्ण्यं' ग.।    २. 'सांख्य ज्ञानवचनम्' इति पा०।

**शरीरावयवानां दाहौष्ण्यकोथप्रपचने हेतुवैधर्म्यं हिमशिशिरवातसंस्पर्शा इति। एतत् सविपर्ययमुत्तरम् ॥ ३६ ॥**

(१५) उत्तर — हेतु के समान धर्म के कहने पर विपरीत धर्म वाला या विपरीत उपदेश करने पर समान धर्म का कहना उत्तर कहा जाता है। जैसे किसी ने कहा रोग कारण के समान धर्म वाले ही होते हैं। शरीर में शीतलता लाने वाले रोगों का साधर्म्य कारण बर्फ और शीतल वायु का स्पर्श होता है। ऐसा कहने पर दूसरा कहे कि हेतु के विधर्मी रोग होते हैं। जैसे शरीर के अवयवों में दाह, गर्मी, सड़न, पाक होने में कारण के विपरीत वर्फ शीतल वायु का स्पर्श होता है। यह विपरीतता को दिखाते हुये उत्तर दिया गया है॥ ३६ ॥

***अथ सिद्धान्तः—सिद्धान्तो नाम स यः परीक्षकैर्बहुविधं परीक्ष्य हेतुभिश्च साधयित्वा स्थाप्यते निर्णयः। स चतुर्विधः—सर्वतन्त्रसिद्धान्तः, प्रतितन्त्रसिद्धान्तः, अधिकरण-सिद्धान्तः, अभ्युपगमसिद्धान्तश्चेति। तत्र सर्वतन्त्रसिद्धान्तो नाम तस्मिंस्तस्मिन् सर्वस्मिंस्तन्त्रे[1] तत्तत् प्रसिद्धं; यथा सन्ति निदानानि, सन्ति व्याधयः, सन्ति सिद्ध्युपायाः साध्यानामिति। प्रतितन्त्रसिद्धान्तो नाम तस्मिंस्तस्मिन्नेकैकस्मिं-स्तन्त्रे[2] तत्तत् प्रसिद्धं; यथा—अन्यत्राष्टौ रसाः षडत्र, पञ्चेन्द्रियाण्यत्र षडिन्द्रियाण्यन्यत्र तन्त्रे, वातादिकृताः सर्वे विकारा यथाऽन्यत्र, अत्र वातादिकृता भूतकृताश्च प्रसिद्धाः। अधिकरणसिद्धान्तो नाम स यस्मिन्नधिकरणे प्रस्तूयमाने सिद्धान्यन्यान्यप्यधिकरणानि भवन्ति, यथा—'न मुक्तः कर्मानुबन्धिकं कुरुते, निस्पृहत्वात्' इति प्रस्तुते सिद्धाः कर्मफल-मोक्ष-पुरुष-प्रेत्यभावा भवन्ति। अभ्युपगमसिद्धान्तो नाम स यमर्थमसिद्धमपरीक्षितमनु-पदिष्टमहेतुकं वा वादकालेऽभ्युपगच्छन्ति भिषजः; तद्यथा—द्रव्यं प्रधानमिति कृत्वा वक्ष्यामः, गुणाः प्रधानमिति कृत्वा वक्ष्यामः, वीर्यं[3] प्रधानमिति कृत्वा वक्ष्यामः, इत्येव-मादिः। इति चतुर्विधः सिद्धान्तः॥ ३७ ॥**

(१६) सिद्धान्त — परीक्षकों द्वारा अनेक बार परीक्ष्य विषयों की परीक्षा कर और हेतुओं के द्वारा उन परीक्ष्य विषयों को सिद्ध कर जो स्थायी निर्णय दिया जाता है, उसे सिद्धान्त कहते हैं। यह सिद्धान्त ४ प्रकार का होता है। १. सर्वतंत्र सिद्धान्त, २. प्रतितंत्र सिद्धान्त, ३. अधिकरण सिद्धान्त, ४. अभ्युपगम सिद्धान्त—१. सर्वतंत्र सिद्धान्त उसे कहते हैं जो सभी शास्त्रों में सिद्धान्त रूप से प्रसिद्ध है जैसे—(रोग का कारण) निदान है, व्याधियाँ हैं, साध्य रोगों की चिकित्सा का उपाय है। २. प्रतितन्त्र सिद्धान्त—एक-एक शास्त्र में प्रसिद्ध अर्थात् जो भिन्न शास्त्रों में भिन्न-भिन्न रूप से पाया जाता है उसे कहते हैं। जैसे अन्यत्र (धामार्गव तंत्र में १. मधुर, २. अम्ल, ३. लवण, ४. कटु, ५. तिक्त, ६. कषाय, ७. क्षार, ८. अव्यक्त यह) आठ रस सिद्धान्त में माने गये हैं। इस चरक संहिता में मधुरादि छः रस माने गये हैं। इस संहिता में ५ ज्ञानेन्द्रियाँ मानी गई हैं। अन्यत्र मन को लेकर ६ ज्ञानेन्द्रियाँ मानी गयी हैं। इस संहिता में वात, पित्त, कफ इन तीन दोष से ही सभी रोगों की उत्पत्ति मानी गई है। दूसरे तन्त्रों में वात, पित्त, कफ जन्य और भूतज (जीवाणु जन्य अथवा भूत प्रेत जन्य) माने गये हैं। ३. अधिकरण सिद्धान्त—जिस विषय का जो प्रकरण चलता हो, अर्थात् लिखा जाता हो या कहा जाता हो उसमें उसी से सम्बन्ध रखने वाले दूसरे सिद्ध अधिकरण का आ जाना अधिकरण सिद्धान्त कहा जाता है। जैसे—मुक्त पुरुष शुभ-अशुभ फल देने वाले कार्यों को नहीं करते हैं क्योंकि वह निष्काम होते हैं, उन्हें

१. 'सर्वतन्त्रेषु यत्प्रसिद्धम्' इति पा०। २. 'तस्मिंस्तस्मिंस्तन्त्रे यो.।

३. 'कर्म' इति पा०।

किसी लौकिक या पारलौकिक फलों की आकांक्षा नहीं रहती, अतः ये निस्पृह होते हैं। इस प्रस्ताव से यह सिद्ध होता है, कि कर्मों का फल होता है, मोक्ष होता है, पुरुष है। मरने के बाद पुनः जन्म होता है। अभ्युपगम सिद्धान्त—जिस असिद्ध अपरीक्षित अनुपदिष्ट और अहेतुक बात को वैद्य वाद के समय मान लेते हैं उसे अभ्युपगम सिद्धान्त कहते है। जैसे द्रव्य को प्रधान मानकर कहेंगे, गुण को प्रधान मानकर कहेंगे, इस तरह यह चार प्रकार का सिद्धान्त होता है॥ ३७॥

**विमर्श**—जब तक शास्त्रार्थ के द्वारा वादी-प्रतिवादी का सिद्धान्त खंडित नहीं हो जाता, तब तक उसके सिद्धान्तों को मानना अभ्युपगम सिद्धान्त है।

***अथ शब्दः—शब्दो नाम वर्णसमाम्नायः; स चतुर्विधः—दृष्टार्थश्च, अदृष्टार्थश्च, सत्यश्च, अनृतश्चेति। तत्र दृष्टार्थो नाम—त्रिभिर्हेतुभिर्दोषाः प्रकुप्यन्ति, षड्भिरुपक्रमैश्च प्रशाम्यन्ति, सति श्रोत्रादिसद्भावे शब्दादिग्रहणमिति। अदृष्टार्थः पुनः—अस्ति प्रेत्यभावः, अस्ति मोक्ष इति। सत्यो नाम—यथार्थभूतः; सन्त्यायुर्वेदोपदेशाः, सन्ति सिद्ध्युपायाः साध्यानां व्याधीनां, सन्त्यारम्भफलानीति। सत्यविपर्ययश्चानृतः॥ ३८॥**

( १७ ) शब्द — शब्द उसे कहते हैं, जो वर्ण को मिलाने वाला समूह होता है। अर्थात् अक्षर के समूह को शब्द कहते हैं। वह चार प्रकार का होता है। १. दृष्टार्थ, २. अदृष्टार्थ, ३. सत्य, ४. अनृत ( झूठ )। १. दृष्टार्थ—तीन हेतुओं ( असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, प्रज्ञापराध, परिणाम ) से दोष कुपित होते हैं। छः ( लंघन, बृंहण, स्नेहन, रूक्षण, स्वेदन, स्तंभन ) उपक्रम से शान्त होते हैं। श्रोत्रादि इन्द्रियों के रहने पर ही शब्द आदि विषयों का इन्द्रियों से ग्रहण होता है। २. अदृष्टार्थ—मरने के बाद पुनः जन्म होता है, मोक्ष होता है। ( इन दोनों वाक्यों का अर्थ किसी भी इन्द्रिय से प्रत्यक्ष नहीं होगा, केवल शास्त्र-ज्ञान से इसके यथार्थपन को स्वीकार किया जाता है। इसलिये इसे अदृष्टार्थ माना जाता है। ) ३. सत्य—उसे कहते हैं, जो यथार्थ हो, जैसे आयुर्वेद का उपदेश है, साध्य रोगों की चिकित्सा का उपाय है। जो कार्य आरंभ किया जाता है, उसका फल अवश्य होता है। ( यह वाक्य यथार्थ रूप में कहे गये हैं इसलिये सत्य हैं। ) ४. अनृत—जो सत्य से विपरीत होता है, उसे अनृत ( झूठ ) कहते हैं। ( उदाहरण के लिये विष खाने से मृत्यु नहीं होती, कर्मों का फल नहीं होता, असाध्य रोग भी अच्छे होते हैं। इन वाक्यों का अर्थ कभी भी यथार्थ नहीं है। इसलिये झूठ है )॥ ३८॥

**विमर्श**—शब्द ध्वन्यात्मक व वर्णात्मक ये दो होते हैं। यहाँ पर केवल वर्णात्मक शब्दों का ही वर्णन किया गया है। वर्णात्मक भी परम आप्त ब्रह्म आदि से बनाये गये वेदादि शब्द और लौकिक आप्त से कहे गये शब्द ये दो प्रकार के होते हैं। यहाँ इन दोनों प्रकार के वर्णात्मक शब्दों का वर्णन किया गया है। साथ ही अनाप्त पुरुषों के शब्दों का भी वर्णन है।

*** अथ प्रत्यक्षं—प्रत्यक्षं नाम तद्यदात्मना चेन्द्रियैश्च स्वयमुपलभ्यते; तत्रात्मप्रत्यक्षाः सुखदुःखेच्छाद्वेषादयः, शब्दादयस्त्विन्द्रियप्रत्यक्षाः॥ ३९॥**

( १८ ) प्रत्यक्ष — जो आत्मा ( मन ) और पंच इन्द्रियों से स्वयं जाना जाता है उसे प्रत्यक्ष कहते हैं। सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न आदि का मन से ( अर्थात् ये मानस प्रत्यक्ष के विषय हैं ) प्रत्यक्ष होता है। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध का इन्द्रियों से प्रत्यक्ष होता है॥ ३९॥

*** अथानुमानम्—अनुमानं नाम तर्को युक्त्यपेक्षः; यथा—अग्निं जरणशक्त्या, बलं व्यायामशक्त्या, श्रोत्रादीनि शब्दादिग्रहणेनेत्येवमादि॥ ४०॥**

( १९ ) अनुमान — युक्तिसापेक्ष तर्क को अनुमान कहा जाता है। जैसे पाचनशक्ति को उचित रूप से होते देख उत्तम पाचकाग्नि का अनुमान किया जाता है। व्यायाम शक्ति के प्रबल

रहने पर बल का अनुमान; शब्द, स्पर्श आदि विषयों को उचित रूप से इन्द्रियाँ ग्रहण करती हैं यह बात देख इन्द्रियों की शक्ति ठीक है, यह अनुमान किया जाता है ॥ ४० ॥

*** अथैतिह्यम्—ऐतिह्यं नामाप्तोपदेशो वेदादिः ॥ ४१ ॥**

( २० ) ऐतिह्य — आप्तों के उपदेश स्वरूप वेद, धर्मशास्त्र, स्मृति, पुराण आदि ग्रन्थ ऐतिह्य कहे जाते हैं ॥ ४१ ॥

***अथौपम्यम्—औपम्यं नाम यदन्येनान्यस्य सादृश्यमधिकृत्य प्रकाशनं यथा—दण्डेन दण्डकस्य, धनुषा धनुःस्तम्भस्य, इष्वासेनाऽऽरोग्यदस्येति ॥ ४२ ॥**

( २१ ) उपमान — एक दूसरी प्रसिद्ध वस्तु का सादृश्य देकर परस्पर में विभिन्न दूसरी अप्रसिद्ध वस्तु का ज्ञान कराये जाने को उपमान कहते हैं। जैसे दण्ड से दण्डक रोग को समझाना, धनुष से धनुःस्तम्भ रोग को और बाण चालक से आरोग्य देने वाले वैद्य को समझाना ॥ ४२ ॥

**अथ संशयः—संशयो नाम सन्देहलक्षणानुसन्दिग्धेष्वर्थेष्वनिश्चयः;[1]—यथा—दृष्टा ह्यायुष्मल्लक्षणैरुपेताश्चानुपेताश्च तथा सक्रियाश्चाक्रियाश्च पुरुषाः शीघ्रभङ्गाश्चिरजीविनश्च, एतदुभयदृष्टत्वात् संशयः–किमस्ति खल्वकालमृत्युरुत नास्तीति ॥ ४३ ॥**

( २२ ) संशय — सन्देह के लक्षणों से युक्त होने से सन्देहयुक्त विषयों का अनिश्चित रूप से ज्ञान होना संशय कहा जाता है। जैसे देखा जाता है कि एक रोगी आयु के हितकारी सभ लक्षणों से युक्त है और दूसरा रोगी आयुष्य लक्षणों से युक्त नहीं है और उचित चिकित्सा नहीं होने पर या उचित चिकित्सा होने पर भी एक शीघ्र मरता है और दूसरा बहुत दिनों तक जीवित रहता है। इन दोनों को देखने से संशय होता है कि मनुष्यों की अकाल मृत्यु होती है या नहीं होती ॥ ४३ ॥

**अथ प्रयोजनं—प्रयोजनं नाम यदर्थमारभ्यन्त आरम्भाः; यथा—यद्यकालमृत्युरस्ति ततोऽहमात्मानमायुष्यैरुपचरिष्याम्यनायुष्याणि च परिहरिष्यामि, कथं मामकालमृत्युः प्रसहेतेति ॥ ४४ ॥**

( २३ ) प्रयोजन — जिसके लिए कार्यों का प्रारम्भ किया जाता है उसे प्रयोजन कहते हैं। जैसे यदि अकाल मृत्यु होती है तो मै अपने लिए आयु को बढ़ाने वाले या आयु के लिए हितकारी आहार-विहार का सेवन करूँगा और आयु के लिए जो अहितकर आहार-विहार है उसे त्याग कर दूँगा, कैसे मुझे अकाल मृत्यु मार सकेगी ॥ ४४ ॥

**विमर्श**—'प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते 'अर्थात् बिना प्रयोजन की इच्छा से मूर्ख व्यक्ति भी किसी कार्य में प्रवृत्त नहीं होता, अर्थात् जब यह ज्ञान हो जाता है कि इस कार्य को समाप्त कर लेने पर यह फल अवश्य मिलेगा तब उस कार्य में विद्वान् या मूर्ख सबकी प्रवृत्ति होती है। प्रकृत वाक्य में अकाल मृत्यु से बचना प्रयोजन है। इसी प्रयोजन को हृदय में रखकर आयु के लिये हितकर वस्तुओं का सेवन किया जाता है। इसी बात को न्याय दर्शन में स्पष्ट लिखा है, 'यमर्थमधिकृत्य प्रवर्तते तत्प्रयोजनम्'—जिस अर्थ को लेकर कार्य में प्रवृत्ति होती है उसे प्रयोजन कहते हैं।

*** अथ सव्यभिचारं—सव्यभिचारं नाम यद्व्यभिचरणं; यथा—भवेदिदमौषधमस्मिन् व्याधौ यौगिकमथवा नेति ॥ ४५ ॥**

( २४ ) सव्यभिचार — सव्यभिचार उसे कहते हैं, जिसका व्यभिचरण हो ( अर्थात् निश्चित रूप से किसी एक ही बात को न बतावे, कभी एक को बतावे और कभी दूसरे को बतावे ) जैसे—यह औषध उस रोग में प्रयोग करने से लाभकर हो या न भी हो ॥ ४५ ॥

१. 'संदिग्धेष्वर्थेष्वनिश्चयः०' ग.।

**विमर्श**—यह हेत्वाभास का भेद है, न्याय में—'सव्यभिचारविरुद्धसत्प्रतिपक्षासिद्धबाधिताः पञ्च हेत्वाभासाः' ( तर्कसंग्रह ) बताया है। सव्यभिचार के ३ भेद किये हैं—१. साधारण—'साध्याभाववद्वृत्तिः साधारणोऽनैकान्तिकः' साध्य के अभाव स्थल में हेतु के रहने को साधारण कहा जाता है, जैसे—पर्वत अग्निवाला है क्योंकि यह प्रमेय है, इसमें प्रमेय हेतु अग्नि के अभाव-स्थल तालाब में भी पाया जाता है, अतः इसे साधारण सव्यभिचार कहते हैं। २. असाधारण—'सर्वसपक्षविपक्षव्यावृत्तः पक्षमात्रवृत्तिरसाधारणः' जो हेतु सभी सपक्ष एवं विपक्ष से पृथक होकर केवल पक्षमात्र में रहे उसे असाधारण कहते हैं, जैसे शब्द नित्य है क्योंकि उसमें शब्दत्व है, यहाँ शब्दत्व सभी नित्य, अनित्य जो सपक्ष हो या विपक्ष उससे भिन्न है, केवल पक्ष शब्द में शब्द रहता है अतः इसे असाधारण कहते हैं। ३. अनुपसंहारी—'अन्वयव्यतिरेकदृष्टान्तरहितोऽनुपसंहारी' जो हेतु अन्वय, व्यतिरेक और दृष्टान्त इन तीनों से शून्य हो उसे अनुपसंहारी कहते हैं, जैसे—सभी वस्तु अनित्य है प्रमेय होने के कारण, यहाँ सबको पक्ष बनाया गया तो उसका अन्वय, व्यतिरेक या दृष्टान्त कहाँ बनेगा? कहीं नहीं बनेगा, क्योंकि सब वस्तु के बाहर कोई वस्तु रहती ही नहीं, अतः ऐसे हेतु को अनुपसंहारी हेतु कहते हैं। इस प्रकार सव्यभिचार के तीन भेद माने गये हैं।

**अथ जिज्ञासा—जिज्ञासा नाम परीक्षा; यथा भेषजपरीक्षोत्तरकालमुपदेक्ष्यते ॥ ४६ ॥**

**( २५ )** जिज्ञासा — परीक्षा का नाम जिज्ञासा है, जैसे भेषज परीक्षा उत्तर काल में ( इसी अध्याय में परीक्षा का विवरण करते समय या चि. अ. १ में 'भेषजं द्विविधं च तत्' से ) कहेंगे ॥

**विमर्श**—प्रत्यक्षादि प्रमाणों द्वारा यथार्थता की परीक्षा जिज्ञासा कहलाती है। भेषजपरीक्षा में परीक्षा का अभिप्राय जिज्ञासा से ही है, इसी प्रकार 'धर्मजिज्ञासा' में जिज्ञासा का अभिप्राय परीक्षा से ही है, क्योंकि भेषज तथा धर्म की यथार्थता का ज्ञान प्रत्यक्ष आदि परीक्षाओं (प्रमाणों) द्वारा ही किया जाता है।

**अथ व्यवसायः—व्यवसायो नाम निश्चयः; यथा—वातिक एवायं व्याधिः, इदमेवास्य[1] भेषजं चेति ॥ ४७ ॥**

**( २६ )** व्यवसाय — किसी वस्तु के निश्चित कारण को व्यवसाय कहते हैं, जैसे यह रोग वातजन्य ही है, यही इसकी औषध है, इस प्रकार निर्णय करने को व्यवसाय कहा जाता है ॥ ४७ ॥

*** अथार्थप्राप्तिः—अर्थप्राप्तिर्नाम यत्रैकेनार्थेनोक्तेनापरस्यार्थस्यानुक्तस्यापि सिद्धिः; यथा—नायं संतर्पणसाध्यो व्याधिरित्युक्ते भवत्यर्थप्राप्तिः—अपतर्पणसाध्योऽयमिति, नानेन दिवा भोक्तव्यमित्युक्ते भवत्यर्थप्राप्तिः—निशि भोक्तव्यमिति ॥ ४८ ॥**

**( २७ )** अर्थप्राप्ति — जहाँ एक अर्थ कहने के बाद दूसरे न कहे गये अर्थ का ज्ञान स्वयं हो जाता है, उसे अर्थप्राप्ति कहते हैं। जैसे यह रोग अपतर्पण साध्य नहीं है, यह कहने के बाद बिना कहे अर्थप्राप्ति से ज्ञान हो जाता है कि संतर्पण से अच्छा हो जायगा। इसे दिन में भोजन नहीं करना चाहिए, यह कहने पर अर्थतः प्राप्ति हो जाती है कि रात्रि में भोजन करना चाहिए ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—यहाँ पर अर्थप्राप्ति से अर्थापत्ति का ही ग्रहण होता है, यद्यपि कुछ विद्वान् अर्थप्राप्ति व अर्थापत्ति में भेद समझते हैं। जैसे अर्थप्राप्ति का उदाहरण—अमुक व्यक्ति मूर्ख है, तो यह कहने से अर्थतः प्राप्ति होती है कि विद्वान् नहीं है। यदि यह अर्थ न भी माना जाय तो भी इसमें कोई हानि नहीं होती है। अर्थापत्ति वह है, जिसमें बलात् मानना ही पड़ता है। जैसे—मोटा देवदत्त दिन में नहीं खाता है, इस वाक्य में यदि रात में भी भोजन का अभाव माना

---

१. 'इदमेवात्र' इति पा०।

जाय तो मोटा होना असंभव है, क्योंकि बिना भोजन के कोई भी मोटा नहीं हो सकता, व दिन में भोजन का निषेध शब्दतः किया जाता है, इसलिये मोटे होने में आपत्ति देख बलात् रात्रि में भोजन का आक्षेप किया जाता है। पर अर्थप्राप्ति में मूर्ख है, यह कहने पर यदि बुद्धिमान् नहीं है, यह कल्पना न भी की जाय तो कुछ हानि नहीं है। अतः दोनों भिन्न-भिन्न वस्तुएँ हैं। ऐसा कुछ लोगों का मत है।

यहाँ पर श्रुतार्थापत्ति और दृष्टार्थापत्ति भेद से अर्थापत्ति दो प्रकार की होती है, जैसे—किसी ने कहा 'बन्द करो' तो यह सुन कर यह कल्पना करनी पड़ती है कि द्वार को बन्द करो, यह श्रुतार्थापत्ति है। किसी मोटे पुरुष ने कहा कि मैं दिन में नहीं खाता हूँ, तो उसकी मोटाई देख कर यह कल्पना होती है कि रात में अवश्य खाता होगा।

**❀ अथ संभवः—यो यतः संभवति स तस्य संभवः; यथा—षड्धातवो गर्भस्य, व्याधेरहितं, हितमारोग्यस्येति ॥ ४९ ॥**

**( २८ )** सम्भव — जिसकी उत्पत्ति जहाँ से संभावित है, उसका वह संभव है। जैसे—छः धातु ( पंचमहाभूत आत्मा ) गर्भ का संभव है, व्याधि का अहित-सेवन और हित-सेवन आरोग्य का संभव है ॥ ४९ ॥

**❀ अथानुयोज्यम्—अनुयोज्यं नाम यद्वाक्यं वाक्यदोषयुक्तं तत्। सामान्यतो[1] व्याहृतेष्वर्थेषु वा विशेषग्रहणार्थं यद्वाक्यं तदप्यनुयोज्यं; यथा—'संशोधनसाध्योऽयं व्याधिः' इत्युक्ते 'किं वमनसाध्योऽयं, किंवा विरेचनसाध्यः' इत्यनुयुज्यते ॥ ५० ॥**

**( २९ )** अनुयोज्य — अनुयोज्य उसे कहते हैं, जो वाक्य-दोष से युक्त हो। अथवा सामान्य रूप में कहे गये अर्थों में विशेष रूप से अर्थ ज्ञान के लिये जो दूसरा वाक्य प्रयोग किया जाय उसे भी अनुयोज्य कहते हैं। जैसे यह रोग संशोधन-साध्य है, यह कहने के बाद यह वमन-साध्य है, या विरेचन-साध्य है, यह कहना अनुयोज्य है ॥ ५० ॥

**विमर्श**—आगे वाक्य-दोष और वाक्य-प्रशंसा दोनों की व्याख्या की जायगी। इन दोषों से युक्त वाक्य होने पर दोषों को दूर करने के लिये दूसरा जो वाक्य प्रयोग किया जाता है उसे अनुयोज्य कहते हैं। 'अनु पश्चात् युज्यते इति अनुयोज्यः' अर्थात् जिसका बाद में योग किया जाय अर्थात् एक वाक्य के बाद दूसरे वाक्य का विशेष ज्ञान के लिये प्रयोग किया जाय।

**❀ अथाननुयोज्यम्—अननुयोज्यं नामातो विपर्ययेण; यथा—अयमसाध्यः ॥ ५१ ॥**

**( ३० )** जो अनुयोज्य के ठीक विपरीत हो उस वाक्य को अननुयोज्य कहते हैं। जैसे—यह रोग असाध्य है ॥ ५१ ॥

**❀ अथानुयोगः—अनुयोगो नाम स यत् तद्विद्यानां तद्विद्यैरेव सार्धं तन्त्रे तन्त्रैकदेशे वा प्रश्नः प्रश्नैकदेशो वा ज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनपरीक्षार्थमादिश्यते। यथा—'नित्यः पुरुषः' इति प्रतिज्ञाते यत् परः 'को हेतुः' इत्याह, सोऽनुयोगः ॥ ५२ ॥**

**( ३१ )** अनुयोग — एक विद्या का विद्वान् जब उसी विद्या के विद्वान् से ज्ञान, विज्ञान, वचन, प्रतिवचन की परीक्षा के लिये तन्त्र ( शास्त्र ) या तन्त्र के एक देश में या प्रश्न का एक भाग पूछे जैसे नित्य पुरुष है, यह प्रतिज्ञा करने पर दूसरा कहे कि इसमें क्या हेतु है, तो यह अनुयोग है। अर्थात् प्रतिज्ञा में हेतु को पूछने वाला वाक्य अनुयोग कहा जाता है ॥ ५२ ॥

**अथ प्रत्यनुयोगः—प्रत्यनुयोगो नामानुयोगस्यानुयोगः; यथा—अस्यानुयोगस्य पुनः को हेतुरिति ॥ ५३ ॥**

---

१. 'सामान्योदाहृतेष्वर्थेषु' इति पा०।

( ३२ ) प्रत्यनुयोग — अनुयोग के बाद पुनः अनुयोग करना प्रत्यनुयोग कहा जाता है। जैसे—इस अनुयोग का फिर क्या हेतु है ॥ ५३ ॥

**विमर्श**—पुरुष नित्य है, इस प्रतिज्ञा में प्रतिवादी ने जो नित्य होने में कारण पूछा, इसका नाम अनुयोग है। जब पुरुष के नित्य होने में 'अकृतकत्वात्' हेतु दिया गया तो पुनः प्रतिवादी ने प्रश्न किया इसमें क्या कारण है, इसे प्रत्यनुयोग कहते हैं।

**※अथ वाक्यदोषः—वाक्यदोषो नाम यथा खल्वस्मिन्नर्थे न्यूनम्, अधिकम्, अनर्थकम्, अपार्थकं, विरुद्धं चेति; एतानि ह्यन्तरेण न प्रकृतोऽर्थः प्रणश्येत्। तत्र न्यूनं—प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनानामन्यतमेनापि न्यूनं न्यूनं भवति; यद्वा बहूपदिष्टहेतुकमेकेन हेतुना साध्यते तच्च न्यूनम्। अथाधिकम्—अधिकं नाम यन्न्यूनविपरीतं, यद्वाऽऽयुर्वेदे भाष्यमाणे बार्हस्पत्यमौशनसमन्यद्वा यत्किंचिदप्रतिसंबद्धार्थमुच्यते, यद्वा संबद्धार्थमपि द्विरभिधीयते तत् पुनरुक्तदोषत्वादधिकं; तच्च पुनरुक्तं द्विविधम्—अर्थपुनरुक्तं, शब्दपुनरुक्तं च; तत्रार्थपुनरुक्तं यथा—भेषजमौषधं साधनमिति, शब्दपुनरुक्तं पुनर्भेषजं भेषजमिति। अथानर्थकम्—अनर्थकं नाम यद्वचनमक्षरग्राममात्रमेव स्यात् पञ्चवर्गवन्न चार्थतो गृह्यते। अथापार्थकम्—अपार्थकं नाम यदर्थवच्च परस्परेणासंयुज्यमानार्थकं; यथा—चक्र-न(त)क्र-वंश-वज्र-निशाकरा इति। अथ विरुद्धं—विरुद्धं नाम यद् दृष्टान्तसिद्धान्तसमयैर्विरुद्धं; तत्र पूर्वं दृष्टान्तसिद्धान्तावुक्तौ; समयः पुनस्त्रिधा भवति; यथा—आयुर्वैदिकसमयः, याज्ञिकसमयः, मोक्षशास्त्रिकसमयश्चेति; तत्रायुर्वैदिकसमयः–चतुष्पादं भेषजमिति, याज्ञिकसमयः–आलभ्या यजमानैः पशव इति, मोक्षशास्त्रिकसमयः–सर्वभूतेष्वहिंसेति; तत्र स्वसमयविपरीतमुच्यमानं विरुद्धं भवति। इति वाक्यदोषाः ॥ ५४ ॥**

( ३३ ) वाक्य-दोष — कोई वाक्य किसी अर्थ में न्यून, अधिक, अनर्थक, असम्बद्ध अर्थ वाला या विरुद्ध हो तो इन दोषों से युक्त वाक्य को दोषयुक्त वाक्य कहते हैं। इन न्यूनता आदि दोषों के बिना वाक्य का स्वाभाविक अर्थ नष्ट नहीं होता है। १. न्यून—उसे कहते हैं, जिसमें प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय, निगमन इनमें से किसी एक का अभाव हो। अथवा जो अनेक हेतुओं से सिद्ध हो, उसे केवल एक ही हेतु से सिद्ध किया जाय तो उसे भी न्यून वाक्य दोष कहा जाता है। २. अधिक—जो न्यून से विपरीत हो, उसे अधिक कहा जाता है। अथवा जहां आयुर्वेद का विषय कहना आवश्यक हो, वहां अप्रासंगिक बार्हस्पत्य या औशनस शास्त्र का या अन्य किसी शास्त्र का वचन कहा जाय या प्रासंगिक बात हो, फिर भी दो बार कहा जाय तो वह भी पुनरुक्त होने से अधिक कहा जाता है। यह पुनरुक्त दो तरह का होता है। अर्थ पुनरुक्त और शब्द पुनरुक्त। अर्थ पुनरुक्त जैसे भेषज, औषध, साधन ( ये तीनों शब्द एक ही अर्थ में प्रयोग किये जाते हैं, एक ही के प्रयोग से अर्थ का ज्ञान हो जाता है, दो का प्रयोग करना व्यर्थ ही है इसलिये अर्थ पुनरुक्त होने से यह वाक्य दोषयुक्त माना जाता है )। शब्द पुनरुक्त जैसे भेषजं भेषजं ( यहां एक बार भेषज कहकर दूसरी बार पुनः भेषज कहने से शब्द पुनरुक्त दोष युक्त वाक्य हुआ )। ३. अनर्थक—जो वचन केवल अक्षर का समुदाय मात्र हो, केवल क ख ग आदि ५ वर्गों की तरह हो उसे अनर्थक कहते हैं। इस समुदाय से किसी भी अर्थ का ज्ञान नहीं होता है। ४. अपार्थक—जिसमें शब्द अर्थ युक्त हों, पर परस्पर किसी का भी सम्बन्ध न हो, उस अनर्थक वाक्य को अपार्थक कहते हैं। जैसे चक्र, तक्र, वंश, वज्र, निशाकर। ५. विरुद्ध—जो वाक्य दृष्टान्त, सिद्धान्त और समय के विपरीत हो उसे विरुद्ध कहते हैं। इसमें दृष्टान्त व सिद्धान्त इसी प्रकरण के चौबीस व सैंतीस के मध्य में कहा जा चुका है। समय—वह तीन तरह का

होता है। १. आयुर्वेदिक समय, २. याज्ञिक समय, ३. मोक्षशास्त्रिक समय। इसमें आयुर्वेदिक समय चतुष्पाद ( भिषक्, द्रव्य, सेवक, रोगी ) भेषज है। याज्ञिक समय—यजमानों के द्वारा पशुओं का वध करना चाहिये। मोक्षशास्त्रिक समय—सभी प्राणियों में अहिंसा का व्यवहार करना चाहिये, इनमें अपने-अपने समय से विपरीत कहने को विरुद्ध कहा जाता है ॥ ५४ ॥

**❀ अथ वाक्यप्रशंसा—वाक्यप्रशंसा नाम यथा खल्वस्मिन्नर्थे त्वन्यूनम्, अनधिकम्, अर्थवत्, अनपार्थकम्, अविरुद्धम्, अधिगतपदार्थं चेति यत्तद्वाक्यमननुयोज्यमिति प्रशस्यते ॥ ५५ ॥**

**(३४)** वाक्य-प्रशंसा — वाक्य-प्रशंसा उसे कहते हैं जो वाक्य दोष युक्त न हो, जैसे इस अर्थ में यह वाक्य न्यून नहीं है, अधिक नहीं है, अनर्थक नहीं है, अपार्थक नहीं है, विरुद्ध नहीं है और ज्ञात है पद का अर्थ जिसका इस प्रकार जो वाक्य होता है वह अननुयोज्य होता है अतः श्रेष्ठ वाक्य माना जाता है ॥ ५५ ॥

**❀ अथच्छलं—छलं नाम परिशठमर्थाभासमनर्थकं वाग्वस्तुमात्रमेव। तद्द्विविधं—वाक्छलं, सामान्यच्छलं च। तत्र वाक्छलं नाम यथा—कश्चिद्ब्रूयात्—नवतन्त्रोऽयं भिषगिति, अथ भिषग् ब्रूयात्—नाहं नवतन्त्र एकतन्त्रोऽहमिति; परो ब्रूयात्—नाहं ब्रवीमि नव तन्त्राणि तवेति, अपि तु नवाभ्यस्तं ते तन्त्रमिति; भिषक् ब्रूयात्—न मया नवाभ्यस्तं तन्त्रम्, अनेकधाऽभ्यस्तं मया तन्त्रमिति; एतद्वाक्छलम्। सामान्यच्छलं नाम यथा—व्याधिप्रशमनायौषधमित्युक्ते, परो ब्रूयात्—सत् सत्प्रशमनायेति किं नु भवानाह; सन् हि रोगः, सदौषधं; यदि च सत् सत्प्रशमनाय भवति, तत्र सन् कासः, सन् क्षयः, सत्सामान्यात् कासस्ते क्षयप्रशमनाय भविष्यतीति। एतत् सामान्यच्छलम् ॥ ५६ ॥**

**(३५)** छल — छल उसे कहते हैं जो वाक्य परिशठ ( शठतामूलक, ठगने के लिए प्रयुक्त ), अर्थाभास ( अर्थ कुछ नहीं हो केवल अर्थ की तरह प्रतीत होता हो), अनर्थक ( निष्प्रयोजन ) और वाग्जाल मात्र हो, यह दो प्रकार का होता है, १. वाक्छल २. सामान्यच्छल। १. वाक्छल—जैसे कोई व्यक्ति कहता है कि यह वैद्य नवतन्त्र है. अर्थात् नया पढ़ा हुआ है तब वैद्य कहता है 'नाहं नवतन्त्र एकतन्त्रोऽहमिति' अर्थात् मैं नव शास्त्र का नहीं, एक ही शास्त्र का विद्वान् हूँ ( पूर्वपक्षी ने नव शब्द को नया अर्थ में प्रयुक्त किया था पर वैद्य छल से नव शब्द का नव संख्या अर्थ कर अपने को एक शास्त्र का विद्वान् सभा में घोषित करता है )। फिर इस को समझ कर प्रतिपक्षी कहता है—मैं यह नहीं कहता कि तुम नवशास्त्र के विद्वान् हो, मैं कहता हूं 'नवाभ्यस्तं हि ते तन्त्रम्' तुम्हारा शास्त्र में नया अभ्यास है। तब वैद्य कहता है—तुम कहते हो, नव बार शास्त्रों का मैंने अभ्यास किया है, तो नव बार मैंने शास्त्रों का अभ्यास नहीं किया है किन्तु अनेक बार शास्त्रों का अभ्यास किया है। यहाँ नवाभ्यास का नूतन अभ्यास इस अर्थ से शत्रु ने प्रयोग किया पर छल से वैद्यने नव का नौ संख्या अर्थ करके उत्तर दिया कि मैंने नौ बार नहीं बल्कि अनेक बार अभ्यास किया है। यह वाक्छल है। २. सामान्यच्छल—जैसे एक वैद्य ने कहा—रोगों को शान्त करने के लिए औषधें होती हैं। ऐसा कहने पर दूसरा विपक्षी वैद्य कहता है कि आप क्या कह रहे हैं? सत् सत् को शान्त करता है ( सत् सत्ता वाली वस्तु )। सत् रोग भी है और सत् ओषध भी है इसलिए सत्तात्मक रोग सत्तात्मक औषध से शान्त होता है। यदि आप सत् सत् को शान्त करता है, ऐसा कहते हैं तब सत् कास से सत् क्षय का नाश हो जाना चाहिए। इस प्रकार यह सामान्यच्छल कहा गया ॥ ५६ ॥

**विमर्श**—छल का तात्पर्य है धोखा देना, जिस अर्थ में वाक्यों का प्रयोग करना अभिलषित हो, उस अर्थ से विपरीत अर्थ की कल्पना कर विपक्षी की बोली बन्द कर देना छल कहा जाता है। इसी बात को न्याय दर्शन में 'वचनविघातोऽर्थविकल्पोपपत्त्याच्छलम्' (न्याय दर्शन १. २. १०) अपने तर्क से नूतन अर्थ की कल्पना कर दूसरे के वचनों का विघात कर देने को छल कहा जाता है। यह तीन प्रकार का माना गया है १. वाक्छल २. सामान्यच्छल ३. उपचारच्छल। १. वाक्छल—'सामान्यशब्दोक्ते ह्यर्थे वक्तुरभिप्रायादर्थान्तरकल्पना वाक्छलम्' सामान्य अर्थ में प्रयुक्त वाक्यों के वक्ता के अभिप्राय के विरुद्ध, अर्थ की कल्पना करने को वाक्छल कहा जाता है। उदाहरण—'मञ्चाः क्रोशन्ति' इस वाक्य का तात्पर्य है—मञ्चस्थ पुरुष चिल्ला रहे हैं, पर दूसरा व्यक्ति वाक्छल से कह रहा है कि अचेतन मञ्च चिल्ला नहीं सकता इस प्रकार का आक्षेप वाक्छल कहा जाता है। २. सामान्यच्छल—'सम्भवतोऽर्थस्यातिसामान्ययोगादसंभूतार्थकल्पना सामान्यच्छलम्' ( न्या. १. २. १३ ) यथासम्भव सामान्य शब्द द्वारा कहे गए अर्थ में अर्थान्तर का सामान्य योग होने से असम्भूत अर्थान्तर की कल्पना करना 'सामान्यच्छल' कहा जाता है। जैसे मूल में सत् सत् को शान्त करता है, उदाहरण दिया गया है। ३. उपचारच्छल—'धर्मविकल्पनिर्देशोऽर्थसद्भावप्रतिषेध उपचारच्छलम्'—किसी भी वाक्य का प्रयोग यदि उचित अर्थ के प्रतिपादन के लिए होता है तो उसे धर्म कहते हैं। धर्म में विकल्प अर्थात् अन्यत्र दृष्ट अर्थ का अन्यत्र प्रयोग होने पर यथार्थ की सत्ता का प्रतिषेध करने को उपचारच्छल कहते हैं, जैसे 'मञ्चाः क्रोशन्ति' इस वाक्य प्रयोग से उपचार द्वारा जाना जाता है। कि मञ्चस्थ पुरुष चिल्लाता है, क्योंकि मञ्च जड़ है, बोल नहीं सकता। यहाँ पर मञ्च शब्द का प्रयोग पुरुष के लिए किया गया है जिसका अन्यत्र काष्ठनिर्मित मञ्च अर्थ में प्रयोग देखा गया है अन्यत्र दृष्ट का पुरुष में प्रयोग किया जाता है तब मञ्च में काष्ठनिर्मित मञ्च अर्थ का प्रतिषेध ( बाध ) हो जाता है और पुरुष का बोध होता है। इस प्रकार ३ छल मान कर अन्त में चरक प्रतिपादित वाक्छल और सामान्यच्छल ये दो ही छल माने जाते हैं। न्यायदर्शन भी उपचार छल को वाक्छल में ही अन्तर्भून कर लेते हैं, जैसा कि—'वाक्छलमेवोपचारच्छलं तदविशेषात्'—वाक्छल ही उपचारच्छल है क्योंकि दोनों में कोई विशेषता नहीं है। यह बात दोनों के उदाहरण से ही स्पष्ट हो जाती है। ऊपर वाक्छल और उपचारच्छल का उदाहरण 'मञ्चाः क्रोशन्ति' देकर स्पष्ट किया गया है।

**⊛ अथाहेतुः—अहेतुर्नाम प्रकरणसमः, संशयसमः, वर्ण्यसमश्चेति। तत्र प्रकरणसमो नामाहेतुर्यथा—अन्यः शरीरादात्मा नित्य इति; परो ब्रूयात्—यस्मादन्यः शरीरादात्मा, तस्मान्नित्यः; शरीरं ह्यनित्यमतो विधर्मिणा चात्मना[1] भवितव्यमित्येष चाहेतुः; नहि य एव पक्षः स एव हेतुरिति। संशयसमो नामाहेतुर्य एव संशयहेतुः स एव संशयच्छेदहेतुः; यथा—अयमायुर्वेदैकदेशमाह, किन्न्वयं चिकित्सकः स्यान्न वेति संशये परो ब्रूयात्—यस्मादयमायुर्वेदैकदेशमाह तस्माच्चिकित्सकोऽयमिति, न च संशयच्छेदहेतुं विशेषयति, एष चाहेतुः; न हि य एव संशयहेतुः, स एव संशयच्छेदहेतुर्भवति। वर्ण्यसमो नामाहेतुः—यो हेतुर्वर्ण्याविशिष्टः; यथा—कश्चिद्ब्रूयात्—अस्पर्शत्वाद्बुद्धिरनित्या शब्दवदिति; अत्र वर्ण्यः शब्दो बुद्धिरपि वर्ण्या, तदुभयवर्ण्याविशिष्टत्वाद्वर्ण्यसमोऽप्यहेतुः ॥ ५७ ॥**

( ३६ ) अहेतु — अहेतु ३ प्रकार का होता है। १. प्रकरणसम, २. संशयसम, ३. वर्ण्यसम। १. प्रकरणसम अहेतु—जैसे शरीर से भिन्न आत्मा नित्य है, ऐसा कहने पर दूसरा व्यक्ति

---

१. 'अनेन' इति पा०।

कहे कि जिस कारण शरीर से आत्मा भिन्न है उसी कारण से नित्य है क्योंकि शरीर अनित्य है इससे भिन्न आत्मा को होना चाहिए। यह इस प्रकरण में अहेतु है क्योंकि जो पक्ष होता है वही हेतु नहीं हो सकता। यहाँ आत्मा को नित्य सिद्ध करना पक्ष है, उसी आत्मा को शरीर से भिन्नता का कारण ( हेतु ) देकर नित्य सिद्ध करना अहेतु है, अपनी ही नित्यता सिद्ध करने में अपने को ही कारण मानना अनुचित है। २. संशयसम अहेतु—जो संशय ( सन्देह ) का हेतु हो, यदि वही संशय को दूर करने का भी हेतु हो तो उसे संशयसम अहेतु कहते हैं। जैसे कोई कहता है कि यह आयुर्वेद के एक अंश को कहता है। इसलिये सन्देह है कि यह चिकित्सक है या नहीं, तो दूसरा व्यक्ति कहे, क्योंकि यह आयुर्वेद के एक देश को कहता है इसलिये चिकित्सक है। यहाँ पर आयुर्वेद के एक देश को जानने से ही संदेह हुआ, वही आयुर्वेद का एक अंश जानना ही संदेह का निराकरण करना है। अतः इसे संशयसम अहेतु कहते हैं। यहाँ संशय के हेतु में कुछ विशेषता नहीं बताई गई है। यह अहेतु है। जो संशय का हेतु होता है, वही संदेह के नाश में कारण नहीं होता। ३. वर्ण्यसम अहेतु—जो हेतु वर्णन करने योग्य विशेषता से युक्त न हो उसे वर्ण्यसम अहेतु कहते हैं। जैसे कोई कहता है, स्पर्शयोग्य न होने से बुद्धि अनित्य है, शब्द की तरह। यहाँ पर शब्द वर्णन करने योग्य है और बुद्धि भी वर्णन करने योग्य है, इन दोनों वाक्यों में बुद्धि व शब्द वर्णन करने के योग्य होने से परस्पर अविशिष्ट ( एक समान ) हैं। अतः यह हेतु वर्ण्यसम अहेतु कहा जाता है॥

**विमर्श**—जो हेतु वाक्य का साधक न हो, उसे अहेतु माना जाता है—'न हेतुः अहेतुः'। इसे ही हेत्वाभास भी कहते हैं। जो हेतु न हो पर हेतु की तरह आभासित ( प्रतीत ) होता हो उसे हेत्वाभास कहते हैं। न्याय दर्शन में हेत्वाभास ५ प्रकार का माना है। उसमें संशयसम का नाम नहीं आता। वात्स्यायन ने संशयसम को सव्यभिचार के अन्तर्गत कर दिया है, प्रकरणसम का लक्षण न्याय दर्शन में इस प्रकार किया है—'यस्मात् प्रकरण-चिन्ता स एव निर्णयार्थमुपदिष्टः प्रकरणसमः' अर्थात् जिससे प्रकरण का विचार हो रहा है, वह निर्णय के लिये निमित्त मान लिया जाय, तो वह प्रकरणसम हेत्वाभास कहा जाता है। जैसे शरीर से भिन्न आत्मा की नित्यता का प्रकरण चलने पर शरीर से भिन्नता को ही यदि आत्मा की नित्यता की सिद्धि में हेतु मान लें तो यह प्रकरणसम हेत्वाभास होगा। इसी प्रकार न्याय भाष्य के 'यत्र समानो धर्मः संशयकारणं हेतुत्वेन उपादीयते स संशयसमः स व्यभिचार एव' इस लक्षण के अनुसार संशय का कारणभूत समान धर्म कारण रूप में यदि स्वीकृत किया जाय तो वह संशयसम अहेतु होता है और यह सव्यभिचार के अन्तर्गत आता है। जैसे आयुर्वेद का एक देश का कहना चिकित्सक व अचिकित्सक दोनों के लिये समान रूप से संदेह का कारण है और उसे ही संदेह निराकरण के लिये हेतु रूप में स्वीकृत करते हैं अतः यह हेत्वाभास संशयसम होता है। आयुर्वेद का एकदेशीय ज्ञान चिकित्सक के न होने और होने इन दोनों में समान रूप से संशयात्मक होता है। यह अनैकान्तिक होने से सव्यभिचार के अन्तर्गत मान लिया जाता है। गौतम ने हेत्वाभास के लक्षणों में बताया है कि 'साध्याविशिष्टः साध्यत्वात् साध्यसमः' अर्थात् साध्यत्व से साध्य समान हो तो साध्यसम हेत्वाभास होता है और 'साध्यदृष्टान्तयोः साधर्म्याद् वर्ण्यसमः' साध्य और दृष्टान्त दोनों में साधर्म्य होने से वर्ण्य-सम अहेतु होता है, जैसे 'स्पर्श न होने से बुद्धि अनित्य है, शब्द की तरह' यहाँ पर 'अनित्यत्व धर्म से बुद्धि अनित्य है, शब्द की तरह', इस वाक्य में अनित्यत्व धर्म से वर्णन करने योग्य शब्द

और अनित्यत्व धर्म से ही वर्णन करने योग्य बुद्धि है। यहाँ पर दृष्टान्त और साध्य दोनों वर्णन करने योग्य इस अर्थ में समान होने से 'स्पर्शत्वात्' यह हेतु वर्ण्यसम हेत्वाभास है।

**अथातीतकालम्—अतीतकालं नाम यत् पूर्वं वाच्यं तत् पश्चादुच्यते, तत् कालातीतत्वादग्राह्यं भवतीति; पूर्वं[1] वा निग्रहप्राप्तमनिगृह्य परिगृह्य पक्षान्तरितं पश्चान्निगृहीते, तत्तस्यातीतकालत्वान्निग्रहवचनमसमर्थं भवतीति ॥ ५८ ॥**

( ३७ ) अतीत काल — जिसे पहले कहना चाहिये यदि उसे बाद में कहा जाय तो उसे कालातीत कहा जाता है। वह कालातीत दोषयुक्त होने से अग्राह्य होता है। इस प्रकार निग्रह स्थान में आये हुये को निग्रह न करके बाद में जब वह दूसरे पक्ष को लेकर शास्त्रार्थ करता है ऐसा जान कर या निग्रह किया जायगा तो उसका वह निग्रह वचन कालातीत हो जाने से असमर्थ होता है ॥ ५८ ॥

**विमर्श**—इसलिये बीते हुए वाद-विवाद के आधार पर उसे हराया नहीं जा सकता है, क्योंकि अतीतकाल दोषयुक्त है।

**अथोपालम्भः—उपालम्भो नाम हेतोर्दोषवचनं; यथा—पूर्वमहेतवो हेत्वाभासा व्याख्याताः ॥ ५९ ॥**

( ३८ ) उपालम्भ — हेतु में दोषों का दिखाना या कहना उपालम्भ कहा जाता है। जैसे पहले अहेतु स्वरूप हेत्वाभास की व्याख्या की गयी है ॥ ५९ ॥

**अथ परिहारः—परिहारो नाम तस्यैव दोषवचनस्य परिहरणं; यथा—नित्यमात्मनि शरीरस्थे जीवलिङ्गान्युपलभ्यन्ते, तस्य चापगमान्नोपलभ्यन्ते, तस्मादन्यः शरीरादात्मा नित्यश्चेति ॥ ६० ॥**

( ३९ ) परिहार — उसी दोष-वचन का निराकरण करना परिहार कहा जाता है। जैसे आत्मा के शरीर में रहने पर जीव के लक्षण अर्थात् सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, धर्म, अधर्म नित्य दिखाई देते हैं। उस आत्मा के निकल जाने पर जीवन के लक्षण नहीं दिखाई पड़ते हैं। इसलिये आत्मा शरीर से भिन्न है और नित्य है ॥ ६० ॥

*** अथ प्रतिज्ञाहानिः—प्रतिज्ञाहानिर्नाम सा पूर्वपरिगृहीतां प्रतिज्ञां पर्यनुयुक्तो यत् परित्यजति, यथा प्राक् प्रतिज्ञां कृत्वा नित्यः पुरुष इति, पर्यनुयुक्तस्त्वाह—अनित्य इति ॥**

( ४० ) प्रतिज्ञा-हानि — पहले की हुई प्रतिज्ञा को परास्त होने पर त्याग देना अथवा पहले की गई प्रतिज्ञा को बाद में स्थापना करने में असमर्थ होना प्रतिज्ञाहानि है। जैसे पहले प्रतिज्ञा किया कि पुरुष नित्य है। जब हारने लगा तो कह दिया कि अनित्य है ॥ ६१ ॥

**विमर्श**—न्यायदर्शन में १. प्रतिज्ञाहानि, २. प्रतिज्ञान्तर, ३. प्रतिज्ञाविरोध, ४. प्रतिज्ञा संन्यास इन चारों का वर्णन अलग-अलग किया गया है, पर आयुर्वेद इन सबका अन्तर्भाव एक ही प्रतिज्ञाहानि में कर लेता है, क्योंकि अपनी प्रतिज्ञा का न्यास स्वयं निगृहीत होने पर करना या प्रसङ्गतः अपनी ही प्रतिज्ञा को बदल देना उसी प्रतिज्ञा का विरोध करना या पहले प्रतिज्ञात प्रतिज्ञा को निगृहीत होने पर छोड़ देना आदि सभी को प्रतिज्ञाहानि ही कहा जाता है। जैसे— 'पुरुषः नित्यः, अकृतकत्वात्, यो हि यो हि अकृतकः स स नित्यः, यथा आकाशः, स चायं पुरुषः अकृतकः तस्मान्नित्यः' पुरुष नित्य है, किसी के द्वारा नहीं बनाए जाने के कारण, जो-जो किसी से नहीं बनाया जाता है वह-वह नित्य होता है, जैसे आकाश, यह पुरुष भी अकृतक है अतः नित्य

१. 'परम्' इति पा०।

है। ऐसे अपनी प्रतिज्ञा को स्थिर किया। पर वादी ने कहा—नहीं, पुरुष अनित्य है, और अनुमान का स्वरूप इस प्रकार किया कि 'अनित्यः पुरुषः, ऐन्द्रियकत्वात्, यो य ऐन्द्रियकः स स अनित्यः, यथा घटः, स चायं पुरुषः ऐन्द्रियकः, तस्मादनित्यः।' पुरुष अनित्य है, इन्द्रिय-विषय होने के कारण, जो जो इन्द्रियों का विषय होता है वह-वह अनित्य होता है, जैसे घट, वैसा ही पुरुष भी इन्द्रियों का विषय है अतः अनित्य है। यह सुन कर यदि इसका खण्डन न कर सके और स्वीकार कर ले कि आप ठीक कह रहे हैं तो इसे प्रतिज्ञा-हानि कहा जाता है।

**अथाभ्यनुज्ञा—अभ्यनुज्ञा नाम सा य इष्टानिष्टाभ्युपगमः॥ ६२॥**

**( ४१ )** अभ्यनुज्ञा — जहाँ पर इष्ट ( अभिलषित ) और अनिष्ट को भी स्वीकार किया जाता है उसे अभ्यनुज्ञा कहा जाता है॥ ६२॥

**विमर्श**—विपक्षी का दोष और अपना दोष क्रम से इष्ट और अनिष्ट कहा जाता है। यदि अपना पक्ष दोषयुक्त है। उसे विपक्षी कहता है, तो उसे स्वीकार कर अर्थात् उसका खंडन न कर शत्रु के पक्ष में दोष दिखाना कि यह दोष आप के भी पक्ष में है। अर्थात् जो दोष आप के पक्ष में है, वही दोष हमारे भी पक्ष में है। जैसे किसी ने कहा आप पुरुष को नित्य मानेंगे तो उसकी मृत्यु नहीं होनी चाहिये, यह दोष दिखाया, तो उत्तर दिया आप नित्य मानते हैं तो भी मृत्यु हो जाती है। यह दोष दोनों में सम हैं। या किसी ने कहा आप दुश्चरित्र हैं, तो इसका परिहार न कर उसे भी दुश्चरित्र सिद्ध करना अभ्यनुज्ञा है।

**अथ हेत्वन्तरं—हेत्वन्तरं नाम प्रकृतहेतौ वाच्ये यद्विकृतहेतुमाह॥ ६३॥**

**( ४२ )** हेत्वन्तर — जहाँ प्रकृत हेतु कहना चाहिये वहाँ विकृत हेतु का कहना हेत्वन्तर कहा जाता है॥ ६३॥

**विमर्श**—विचार से हेत्वाभास और हेत्वन्तर एक सा ही प्रतीत होता है क्योंकि उचित हेतु न कह कर अनुचित हेतु का कहना हेत्वन्तर कहा जाता है। जैसे—'पर्वतो वह्निमान् उष्णत्वात्' पर्वत अग्नि वाला है, गरम होने के कारण। यहाँ उष्णता का हेतु विकृत हेतु है, क्योंकि गर्मी के दिनों में सूर्य ताप से संतप्त पर्वत को स्पर्श कर अग्नि का अनुमान होने पर अग्नि की उपलब्धि नहीं होती। अतः यह विकृत हेतु है या हेतु न होते हुए हेतु का आभास मात्र है। इस वाक्य में 'धूमात्' यह प्रकृत हेतु न कह कर विकृत हेतु 'उष्णत्वात्' कहा गया है अतः हेत्वन्तर का उदाहरण है। न्याय दर्शन ने—'अविशेषोक्ते हेतौ प्रतिषिद्धे विशेषमिच्छतो हेत्वन्तरम्' अविशेषरूप से कहे गये हेतु के निषेध करने पर विशेषता युक्त अर्थात् हेतु को विशेषण-विशिष्ट बना देना हेत्वन्तर माना है। इससे पहला सामान्य हेतु प्रतिज्ञा का साधक नहीं होता। अतः दूसरा विशेषण दिया जाता है, यह दूसरा विशेषण हेत्वन्तर कहा जाता है।

**अथार्थान्तरम्—अर्थान्तरं नामैकस्मिन् वक्तव्येऽपरं यदाह। यथा—ज्वरलक्षणे वाच्ये प्रमेहलक्षणमाह॥ ६४॥**

**( ४३ )** अर्थान्तर — जहाँ एक विषय का कहना उचित हो वहाँ दूसरा विषय कहना अर्थान्तर कहा जाता है, जैसे जहाँ ज्वर का लक्षण कहना हो वहाँ प्रमेह का लक्षण कहना॥ ६४॥

**अथ निग्रहस्थानं—निग्रहस्थानं नाम पराजयप्राप्तिः; तच्च त्रिरभिहितस्य वाक्यस्यापरिज्ञानं परिषदि विज्ञानवत्यां, यद्वा अननुयोज्यस्यानुयोगोऽनुयोज्यस्य चाननुयोगः। प्रतिज्ञाहानिः, अभ्यनुज्ञा, कालातीतवचनम्, अहेतुः, न्यूनम्, अधिकं, व्यर्थम्, अनर्थकं[1], पुनरुक्तं, विरुद्धं, हेत्वन्तरम्, अर्थान्तरं च निग्रहस्थानम्॥ ६५॥**

---

१. 'व्यर्थमपार्थकं' च.।

**( ४४ )** निग्रहस्थान — पराजय को प्राप्त करना निग्रहस्थान है। यह ३ प्रकार का होता है— ज्ञानवती सभा में तीन बार कहे जाने पर भी वाक्य के अर्थ को न जानना, अथवा अननुयोज्य का अनुयोग या अनुयोज्य का अननुयोग ( करना )। प्रतिज्ञाहानि, अभ्यनुज्ञा, कालातीतवचन, अहेतु, न्यून, अधिक, व्यर्थ, अनर्थक, पुनरुक्त, विरुद्ध, हेत्वन्तर और अर्थान्तर ये निग्रह स्थान कहे जाते हैं ॥ ६५ ॥

**विमर्श**—निग्रहस्थान का लक्षण न्यायदर्शन में यह है—'विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च निग्रहस्थानम्' ( अ. १ १९ )। विपरीत अथवा निन्दित प्रतिपत्ति ( ज्ञान ) को विप्रतिपत्ति कहते हैं और दूसरे से सिद्ध किये गये पक्ष का खंडन न करना या पक्ष के ऊपर दिये गये दोषों का समाधान न करना अप्रतिपत्ति है। नहीं समझना या समझकर उसकी परवाह न करना ये दोनों निग्रहस्थान ( पराजय ) हैं। यह निग्रहस्थान अनेक तरह का होता है, जैसा कि 'तद्विकल्पाज्जातिनिग्रहस्थानबहुत्वम्' साधर्म्य और वैधर्म्य से खण्डन के विकल्प से ( अनेक प्रकार की कल्पना से ) जाति का बहुत होना और विप्रतिपत्ति एवं अप्रतिपत्ति के विकल्प से निग्रह का बहुत होना सिद्ध होता है। उसके २२ भेद न्यायदर्शन में बताये हैं जैसे—'प्रतिज्ञाहानिः प्रतिज्ञान्तरं प्रतिज्ञाविरोधः प्रतिज्ञासंन्यासो हेत्वन्तरम् अर्थान्तरं निरर्थकमविज्ञातार्थमपार्थकमप्राप्तकालमन्यूनमधिकं पुनरुक्तमननुभाषणमज्ञानमप्रतिविक्षेपो मतानुज्ञापर्यनुपेक्षणं निरनुयोज्यानियोगोऽपसिद्धान्तो हेत्वाभासाश्च निग्रहस्थानि' माना है। आयुर्वेद ने कुल १५ निग्रहस्थान माने हैं जैसे—

१. प्रतिज्ञाहानि, २. अभ्यनुज्ञा, ३. कालातीतवचन, ४. अहेतु, ५. न्यून, ६. अधिक, ७. व्यर्थ, ८. अनर्थक, ९. पुनरुक्त, १०. विरुद्ध, ११. हेत्वन्तर, १२. अर्थान्तर, १३. तीन बार विद्वानों की सभा में वाक्य कहने पर भी ज्ञान न होना, १४. अननुयोज्य का अनुयोग करना, १५. अनुयोज्य का अनुयोग न करना। प्रतिज्ञान्तर, प्रतिज्ञाविरोध, प्रतिज्ञासन्यास इन तीनों को प्रतिज्ञाहानि में ही आयुर्वेद मानता है। न्याय दर्शन ने एक 'मतानुज्ञा' को भी माना है जिसका लक्षण 'स्वपक्षदोषाभ्युपगमात् परपक्षे दोषप्रसंगो मतानुज्ञा' अर्थात् जो प्रतिवादी ने दोष दिया उसको अपने पक्ष में स्वीकार कर बिना उसके उद्धार किये यह कहना कि तुम्हारे पक्ष में भी ऐसा ही दोष है, यह आयुर्वेद के अभ्यनुज्ञा के अन्दर चला आता है। शेष अप्राप्तकाल, अननुभाषण, अप्रतिभा, विक्षेप न्याय ने ये चार अधिक माने हैं।

१. अप्राप्तकाल का लक्षण 'अवयवविपर्यासवचनमप्राप्तकालम्' अर्थात् प्रतिज्ञादि पंचावयव का जैसा लक्षण कहा गया है उस प्रकार से अर्थवशात् जैसा कहने का क्रम है उसके विपरीत, क्षोभ से या अन्य कारणों से अवयवों का आगे पीछे कहना अप्राप्तकाल कहा जाता है। २. अननुभाषण—'विज्ञातस्य परिषदा त्रिरभिहितस्याप्यप्रत्युच्चारणमननुभाषणम्।' अर्थात् विज्ञानवती सभा के सभासदों ने जिस अर्थ को जान लिया और वादी ने जिसको तीन बार कह दिया ऐसे जाने और तीन बार कहे हुये को सुनकर भी जो प्रतिवादी कुछ न कहे तो उसे अननुभाषण कहते हैं। ३. अप्रतिभा—'उत्तरस्याप्रतिपत्तिरप्रतिभा' परपक्ष का खण्डन करना उत्तर है। यदि किसी कारण से समय पर उत्तर न दिया गया अर्थात् उत्तर देने की सूझ न हुई तो उसे अप्रतिभा कहते हैं। ४. विक्षेप—'कार्यव्यासंगात् कथाविच्छेदो विक्षेपः' जहाँ प्रतिवादी बहाना कर समाधान के समय को टाल दे अर्थात् मुझे इस समय कुछ आवश्यक कार्य है, उसे करने के बाद पुनः आपका समाधान करूँगा ऐसे कहने को विक्षेप कहा जाता है। इस प्रकार इन चारों का वर्णन न्याय दर्शन में पाया जाता है। आयुर्वेद-जिज्ञासुओं को इन्हें भी समझ लेना चाहिये।

**इति वादमार्गपदानि यथोद्देशमभिनिर्दिष्टानि भवन्ति ॥ ६६ ॥**

इस प्रकार वाद-मार्ग में प्रयुक्त होने वाले पदों की व्याख्या उद्देश्य के अनुसार कर दी गयी।

**ॐ वादस्तु खलु भिषजां प्रवर्तमानो प्रवर्तेतायुर्वेद एव, नान्यत्र। अत्र हि वाक्यप्रतिवाक्यविस्तराः केवलाश्चोपपत्तयः सर्वाधिकरणेषु। ताः सर्वाः समवेक्ष्यावेक्ष्य सर्वं वाक्यं ब्रूयात्, नाप्रकृतकमशास्त्रमपरीक्षितमसाधकमाकुलमव्यापकं वा। सर्वं च हेतुमद्ब्रूयात्। हेतुमन्तो ह्यकलुषाः सर्व एव वादविग्रहाश्चिकित्सिते कारणभूताः, प्रशस्तबुद्धिवर्धकत्वात्; सर्वारम्भसिद्धिं ह्यावहत्यनुपहता बुद्धिः॥ ६७॥**

वाद के स्थल — वैद्यों का वाद-विवाद प्रारम्भ हो तो वह आयुर्वेद शास्त्र में ही प्रारम्भ करे अन्य शास्त्रों में न करे। यहाँ सब अधिकरणों (आयुर्वेद के सब विषयों) में वाक्य एवं प्रतिवाक्य के विस्तार को सम्पूर्ण युक्तियों के साथ कहा गया है, उन सभी युक्तियों को ठीक-ठीक सोच-समझकर वाक्यों को कहना चाहिए। पर अप्राकृतिक, शास्त्र ज्ञान से शून्य, विना परीक्षा किए, हेतु ( कारण ), शून्य वाक्य, बुद्धि को व्याकुल करने वाला, और अर्थ बताने में असमर्थ वाक्य को न बोलें। जो कुछ बोले वह सब हेतुयुक्त बोले। हेतुयुक्त सभी वाद, विग्रह, अकलुषित ( दोषरहित ) होते हैं। वे चिकित्सा शास्त्र की सिद्धि में कारण होते हैं, क्योंकि अच्छे प्रकार से बुद्धि को बढ़ाने वाले होते हैं। अच्छी शुद्ध बुद्धि सभी कर्मों में सिद्धि को देने वाली होती है॥ ६७॥

**ॐ इमानि खलु तावदिह कानिचित् प्रकरणानि भिषजां ज्ञानार्थमुपदेक्ष्यामः। ज्ञानपूर्वकं हि कर्मणां समारम्भं प्रशंसन्ति कुशलाः। ज्ञात्वा हि कारण-करण-कार्ययोनि-कार्य-कार्यफला-नुबन्ध-देश-कालप्रवृत्त्युपायान् सम्यगभिनिर्वर्तमानः कार्याभिनिर्वृत्ताविष्टफलानुबन्धं कार्यमभिनिर्वर्तयत्यनतिमहता यत्नेन कर्ता॥ ६८॥**

## ( घ ) दशविधपरीक्ष्य विषय

## ( Ten-Points for Investigation )

दशपरीक्ष्य भाव — वैद्यों की ज्ञान-वृद्धि के लिए कुछ प्रकरण यहां कहा जाता है। कुशल व्यक्ति ज्ञानपूर्वक कार्य करने को प्रशंसित मानते हैं। १. कारण, २. करण, ३. कार्ययोनि, ४. कार्य, ५. कार्यफल, ६. अनुबन्ध, ७. देश, ८. काल, ९. प्रवृत्ति, १०. उपाय, इनको ठीक-ठीक रूप से जानकर कार्य की उत्पत्ति में प्रवृत्त कर्ता अधिक प्रयास के विना ( अल्पयत्न से ही ) कार्य की सिद्धि में मन के अनुकूल इष्ट फल की प्राप्ति कर लेता है॥ ६८॥

**ॐ तत्र कारणं नाम तद् यत् करोति, स एव हेतुः, स कर्ता॥ ६९॥**

**( १ )** कारण — जो वैद्य चिकित्सा करता है, वह कारण होता है। उसी को हेतु भी कहते हैं और वही कर्ता भी है॥ ६९॥

**ॐ करणं पुनस्तद् यदुपकरणायोपकल्पते कर्तुः कार्याभिनिर्वृत्तौ प्रयतमानस्य॥ ७०॥**

**( २ )** करण — कार्य को सम्पादन करने के लिए कार्य में प्रवृत्त होने वाले कर्ता के साधन स्वरूप जो होता है उसे करण कहते हैं॥ ७०॥

**विमर्श**—न्याय वाले असाधारण कारण को करण मानते हैं, और 'क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं करणम्' से व्याकरण वाले क्रिया-सिद्धि होने में जो अधिक उपकार करता है उसे 'करण' कहते हैं। जैसे चिकित्सा में लगे हुए वैद्य के लिए औषध, पात्र, खल, यन्त्र, शस्त्र आदि सभी करण हैं, इनके विना चिकित्सा का कार्य पूर्ण हो नहीं सकता, या शरीर में ही कर्ता आत्मा जब कोई कार्य करना चाहती है, तो विना इन्द्रियों के कुछ भी कार्य नहीं कर सकती। अतः शरीर ( आत्मा ) का करण इन्द्रियाँ हैं।

❀ कार्ययोनिस्तु सा या विक्रियमाणा कार्यत्वमापद्यते ॥ ७१ ॥

( ३ ) कार्ययोनि — उसे कहते हैं जो भिन्न-भिन्न परिवर्तनों को प्राप्त होते हुए कार्य रूप में परिणत हो जाता है ॥ ७१ ॥

**विमर्श**—कार्य का जो समवायी या उपादान कारण है उसे कार्ययोनि कहते हैं। जैसे—घड़े का समवायी कारण मृत्तिका है, क्योंकि कुम्भकार मिट्टी से ही विभिन्न प्रक्रियों द्वारा घट का निर्माण करता है अतएव मिट्टी घट का समवायी कारण है।

❀ कार्यं तु तद्यस्याभिनिर्वृत्तिमभिसन्धाय कर्ता प्रवर्तते ॥ ७२ ॥

( ४ ) कार्य — अपने इतिकर्तव्य को निश्चित करने के बाद जिस प्रयोजन से कर्ता क्रिया में लगता है उसे कार्य कहा जाता है ॥ ७२ ॥

❀ कार्यफलं पुनस्तद् यत्प्रयोजना कार्याभिनिर्वृत्तिरिष्यते ॥ ७३ ॥

( ५ ) कार्यफल — जिस प्रयोजन के लिए कार्य प्रारम्भ किया जाता है, वह कार्यफल है ॥७३॥

❀ अनुबन्धः खलु स यः कर्तारमवश्यमनुबध्नाति कार्यादुत्तरकालं कार्यनिमित्तः शुभो वाऽप्यशुभो भावः ॥ ७४ ॥

( ६ ) अनुबन्ध — जो कार्य करने के बाद, कार्य के ही द्वारा अच्छा या बुरा फल कर्ता को अवश्य भोगना पड़ता है उसे अनुबन्ध कहते हैं ॥ ७४ ॥

❀ देशस्त्वधिष्ठानम् ॥ ७५ ॥

( ७ ) देश — रोग या औषध द्रव्यमात्र का जो अधिकरण होता है उसे देश कहते हैं ॥७५॥

❀ कालः पुनः परिणामः ॥ ७६ ॥

( ८ ) काल — जो ऋतु,मास, अयन एवं वर्ष आदि में स्वयं परिणाम ( परिवर्तन ) शील है उसे काल कहते हैं ॥ ७६ ॥

❀ प्रवृत्तिस्तु खलु चेष्टा कार्यार्था; सैव क्रिया, कर्म, यत्नः, कार्यसमारम्भश्च ॥ ७७ ॥

( ९ ) प्रवृत्ति — कार्य के लिए जो चेष्टा होती है उसे प्रवृत्ति कहते हैं, वही क्रिया, कर्म, यत्न एवं कार्य-समारम्भ भी कहा जाता है ॥ ७७ ॥

**विमर्श**—न्यायदर्शन, वाणी, बुद्धि और शरीर से कार्य के आरम्भ को प्रवृत्ति कहता है, यथा—'प्रवृत्तिर्वाग् बुद्धिशरीरारम्भ इति' इस प्रवृत्ति के दो भेद माने हैं—१. पापप्रवृत्ति, २. पुण्यप्रवृत्ति।

❀ उपायः पुनस्त्रयाणां कारणादीनां सौष्ठवमभिविधानं[1] च सम्यक् कार्यकार्यफलानुबन्धवर्ज्यानां, कार्याणामभिनिर्वर्तक[2] इत्यतस्तूपायः कृते नोपायार्थोऽस्ति, न च विद्यते तदात्वे[3], कृताच्चोत्तरकालं फलं, फलाच्चानुबन्ध इति ॥ ७८ ॥

( १० ) उपाय — कारण, करण व कार्ययोनि का सौष्ठव ( अर्थात् कार्य के अनुरूप या अनुगुण होना ) और अभिविधान ( कार्योत्पादक अवस्थिति ) का सम्यक् रूप से होना उपाय कहा जाता है। कार्य, कार्यफल और अनुबंध को छोड़ कर करण, कारण और कार्ययोनि का कार्योत्पादक होना उपाय कहा जाता है। क्योंकि कारण आदि तीनों का सौष्ठव और अभिविधान कार्य उत्पादक होता है। इसलिये वह उपाय है। कार्य की उत्पत्ति के बाद उपाय का कोई प्रयोजन नहीं होता। जिस समय कार्य की उत्पत्ति होती है, उस समय भी उपाय की कोई आवश्यकता नहीं होती।

---

१. 'अभिसंधानम्' ग.।

२. 'कार्यकार्यफलानुबन्धवर्ज्यानां तेषां, तद्धिकार्याणामभिनिर्वर्तकमित्यतस्तूपायः' इति पा०।

३. 'कार्यमिति शेषः' चक्रः।

कार्य के उत्पन्न हो जाने पर उसका फल होता है। फल के वाद अनुबंध होता है। इसलिये कारण, करण, कार्ययोनि, इन तीनों को सुन्दर रूप से सम्पादन करने को ही उपाय माना जाता है ॥७८॥

**एतद्दशविधमग्रे परीक्ष्यं, ततोऽनन्तरं कार्यार्था प्रवृत्तिरिष्टा। तस्माद्भिषक् कार्यं चिकीर्षुः प्राक् कार्यसमारम्भात् परीक्षया केवलं परीक्ष्यं परीक्ष्य कर्म समारभेत कर्तुम् ॥ ७९ ॥**

परीक्षा के बाद ही कार्य का प्रारम्भ — यह कारण इत्यादि दश जो परीक्ष्य बताये हैं। उन्हें कार्य करने के पहले परीक्षा कर लेनी चाहिये। इसके बाद कार्य में प्रवृत्त होना श्रेष्ठ माना जाता है। इसलिये चिकित्सा के इच्छुक वैद्य चिकित्सा-कार्यारंभ के पहले प्रत्यक्ष, अनुमान व आप्तोपदेश परीक्षा के द्वारा परीक्षा करने वाले विषयों की परीक्षा कर कर्म करना प्रारंभ करे ॥ ७९ ॥

*** तत्र चेद्भिषगभिषग्वा भिषजं कश्चिदेवं खलु पृच्छेद्—वमनविरेचनास्थापनानुवासनशिरोविरेचनानि प्रयोक्तुकामेन भिषजा कतिविधया परीक्षया कतिविधमेव परीक्ष्यं, कश्चात्र परीक्ष्यविशेषः, कथं च परीक्षितव्यः, किंप्रयोजना च परीक्षा, क्व च वमनादीनां प्रवृत्तिः, क्व च निवृत्तिः, प्रवृत्तिनिवृत्तिलक्षणसंयोगे च किं नैष्ठिकं, कानि च वमनादीनां भेषजद्रव्याण्युपयोगं गच्छन्तीति ॥ ८० ॥**

वमनादिविषयक ९ प्रश्न — यदि कोई वैद्य हो अथवा वैद्य न हो, कोई सामान्य पुरुष हो इस प्रकार वैद्य से पूछे कि वमन, विरेचन, आस्थापन अनुवासन, व शिरोविरेचन का प्रयोग करने की इच्छा रखने वाले चिकित्सक को कितने प्रकार की परीक्षाओं से कितने प्रकार के परीक्ष्य-विषयों की परीक्षा करनी पड़ती है। परीक्ष्य-विषयों के कितने व कौन-कौन से प्रकार हैं, किस प्रकार परीक्षा करनी चाहिये, परीक्षा का प्रयोजन क्या है, कहाँ वमन आदि पंचकर्म किये जाते हैं और कहाँ नहीं किए जाते? इनकी प्रवृत्ति और निवृत्ति के लक्षणों के संयोग होने पर क्या निश्चय करना चाहिये। कौन-कौन से भेषज ( द्रव्य ) वमन आदि कर्म के लिये उपयुक्त हैं ॥ ८० ॥

*** स एवं पृष्टो यदि मोहयितुमिच्छेत्, ब्रूयादेनं—बहुविधा हि परीक्षा तथा परीक्ष्यविधिभेदः, कतमेन विधिभेदप्रकृत्यन्तरेण भिन्नया परीक्षया केन वा विधिभेदप्रकृत्यन्तरेण परीक्ष्यस्य भिन्नस्य भेदाग्रं भवान् पृच्छत्याख्यायमानं; नेदानीं[1] भवतोऽन्येन विधिभेदप्रकृत्यन्तरेण भिन्नया परीक्षयाऽन्येन वा विधिभेदप्रकृत्यन्तरेण परीक्ष्यस्य भिन्नस्याभिलषितमर्थं श्रोतुमहमन्येन परीक्षाविधिभेदेनान्येन वा विधिभेदप्रकृत्यन्तरेण परीक्ष्यं भित्त्वाऽन्यथाऽऽचक्षाण[2] इच्छां पूरयेयमिति ॥ ८१ ॥**

और भी — इस प्रकार पूछने पर यदि वैद्य उस प्रश्नकर्ता को भ्रम में डालना चाहे तो उससे कहे—परीक्षाएँ अनेक प्रकार की होती हैं, परीक्ष्य विषय भी बहुत प्रकार के होते हैं। किस विधि-भेद के प्रकृत्यन्तर से भिन्न परीक्षा के द्वारा, किस विधि-भेद के प्रकृत्यन्तर से भिन्न परीक्ष्य विषय के संख्या-भेद के विषय में आप मुझसे पूछ रहे हैं? ( अर्थात् परीक्षा करने की विधि अनेक प्रकार की होती है, परीक्ष्य विषय भी अनेक प्रकार के होते हैं। आप किस परीक्षा द्वारा परीक्षा करके किस परीक्षा करने योग्य विषय के भेद को मुझसे जानना चाहते हैं? जब तक आप अपने पूछने का तात्पर्य भली प्रकार नहीं समझाएँगे तब तक उत्तर भी नहीं समझ सकेंगे। ) अन्य किसी प्रकार के विधि-भेद कारणान्तर से भिन्न हुई परीक्षा द्वारा, अन्य किसी प्रकार भेद

---

१. 'वेदानीम्' ग.। २. 'भित्वाऽर्थमाचक्षाणः' ग.।

के भेदक धर्मान्तर से भिन्न परीक्ष्य विषय को पृथक् पृथक् कहना हुआ मैं मनोनुकूल अर्थों को सुनने की इच्छा करने वाले आपकी इच्छा को इस समय पूर्ण न कर सकूँगा ॥ ८१ ॥

**स यदुत्तरं ब्रूयात्तत् समीक्ष्योत्तरं वाच्यं स्याद्यथोक्तं च प्रतिवचनविधिमवेक्ष्य[1]; सम्यक् यदि तु ब्रूयान्न चैनं मोहयितुमिच्छेत्, प्राप्तं तु वचनकालं मन्येत, काममस्मै ब्रूयादाप्तमेव निखिलेन ॥ ८२ ॥**

और भी — वह पूर्वपक्षी जो उत्तर कहे, उसकी परीक्षा करके उत्तर दे। जो उचित हो और प्रतिवचन अर्थात् उत्तर देने की विधि ( विगृह्यसंभाषा में जो बताया है ) का ध्यान रख कर उत्तर दे। यदि उत्तर उचित रूप में देता है तो उसे मूर्ख बनाने का प्रयास न करना चाहिये और समय पर युक्तियुक्त ठीक-ठीक उत्तर देना चाहिये। ऐसे विद्वान् के साथ जो कि ठीक-ठीक उत्तर दे रहा है, उससे सभी विषयों का प्रतिपादन विश्वासपूर्वक निडर होकर करना चाहिये ॥ ८२ ॥

*** द्विविधा तु खलु परीक्षा ज्ञानवतां—प्रत्यक्षम्, अनुमानं च। एतद्धि द्वयमुपदेशश्च परीक्षा स्यात्। एवमेषा द्विविधा परीक्षा, त्रिविधा वा सहोपदेशेन ॥ ८३ ॥**

परीक्षा के भेद — ज्ञानी विद्वानों के लिये परीक्षा दो प्रकार की होती है—१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान वा प्रत्यक्ष, अनुमान यह दो और आप्तोपदेश ये तीन परीक्षायें होती हैं। इस प्रकार ये दो परीक्षायें अथवा आप्तोपदेश लेकर तीन परीक्षायें होती हैं ॥ ८३ ॥

**विमर्श**—यहाँ पर दो या तीन परीक्षाओं का निर्देश किया गया है। दो परीक्षायें उन व्यक्तियों के लिये होती हैं जो आप्तोपदेश रूप शास्त्र के ज्ञान से सम्पन्न विद्वान् हैं। और तीन परीक्षायें सभी सामान्य व्यक्तियों के लिये हैं। यद्यपि युक्ति व उपमान को भी प्रमाण रूप में चरक ने माना है। पर उसका अन्तर्भाव अनुमान के अन्तर्गत मान लिया जाता है।

*** दशविधं तु परीक्ष्यं कारणादि यदुक्तमग्रे, तदिह भिषगादिषु संसार्य संदर्शयिष्यामः— इह कार्यप्राप्तौ[2] कारणं भिषक्, करणं पुनर्भेषजं, कार्ययोनिर्धातुवैषम्यं, कार्यं धातुसाम्यं, कार्यफलं सुखावाप्तिः, अनुबन्धः खल्वायुः, देशो भूमिरातुरश्च, कालः पुनः संवत्सरश्चातुरावस्था च, प्रवृत्तिः प्रतिकर्मसमारम्भः, उपायस्तु भिषगादीनां सौष्ठवमभिविधानं[3] च सम्यक्। इहाप्यस्योपायस्य विषयः पूर्वेणैवोपायविशेषेण व्याख्यातः। इति कारणादीनि दश दशसु भिषगादिषु संसार्य संदर्शितानि, तथैवानुपूर्व्येतद्दशविधं परीक्ष्यमुक्तं च ॥**

## ( ङ ) दशविध-परीक्षा का चिकित्सा शास्त्र में प्रयोग

## ( Applied Aspect of Ten-Points Investigation in Medicine )

दश प्रकार की परीक्षा करने योग्य कारणादि पहले कह चुके हैं। उन्हीं को फिर यहाँ पर चिकित्सक, औषध आदि में विस्तार कर दिखाया जा रहा है। १. यहाँ पर कार्यप्राप्ति ( चिकित्सा द्वारा धातुओं को सम करने में ) में कारण वैद्य होता है। २. करण—औषध को कहा जाना है। क्योंकि स्वधातु-साम्य रूपी चिकित्सा में कारण वैद्य के सहायभूत औषध होता है। ३. कार्ययोनि—कार्य-रोग, उसका योनि ( कारण ) धातु का विषम होना है। ४. कार्य—धातुओं के विषम होने पर उत्पन्न रोगों में धातुओं को समकर रोगनाश करना कार्य है। ५. कार्यफल—सुख प्राप्ति है और इसी के द्वारा वैद्यों को अर्थ प्राप्ति और यशोलाभ भी होता

---

१. 'अवेक्ष्य सम्यक्। यदि तु न चैनं मोहयितुमिच्छेत्' ग.। २. 'कार्यप्राप्ते' इति पा०।

३. 'अभिसंधानम्' इति पा०।

है। अतः अर्थप्राप्ति, यशप्राप्ति के साथ-साथ सुखप्राप्ति कार्यफल है। ६. अनुबंध—कार्यफल के बाद आयु का ठीक रहना ही अनुबंध है। ७. देश—भूमि और रोगी देश है। ८. काल—यह संवत्सर और रोगी की अवस्थानुसार होता है। ९. प्रवृत्ति—प्रति रोगियों की चिकित्सा के लिये जो कार्य का आरंभ किया जाता है, उसे प्रवृत्ति कहते हैं। १०. उपाय—वैद्य, औषध, कार्य-योनि इन तीनों में अच्छी प्रकार कार्य करने की तत्परता का आना उपाय है। यहाँ भी इस उपाय के विषय की पहले कहे गये उपाय-भेद से ही व्याख्या की गई है। ये कारण आदि दश परीक्ष्यों को चिकित्सक आदि दश में विस्तार कर दिखा दिया गया है। उसी आनुपूर्वी से ही ये दश चिकित्सकादि के परीक्ष्य कहे गये हैं॥ ८४॥

**तस्य यो[1] यो विशेषो यथा यथा च परीक्षितव्यः, स तथा तथा व्याख्यास्यते ॥८५॥**

उन दश परीक्ष्यों के जिन जिन भेदों की जिस प्रकार परीक्षा होनी चाहिये, उनकी उस प्रकार ही व्याख्या की जाती है॥ ८५॥

**✲ कारणं भिषगित्युक्तमग्रे, तस्य परीक्षा—भिषङ्नाम यो भिषज्यति, यः सूत्रार्थप्रयोग-कुशलः, यस्य चायुः सर्वथा विदितं यथावत्! स च सर्वधातुसाम्यं चिकीर्षन्नात्मानमेवा-दितः परीक्षेत गुणिषु गुणतः कार्याभिनिर्वृत्तिं पश्यन्, कच्चिदहमस्य कार्यस्याभिनिर्वर्तने समर्थो न वेति; तत्रेमे भिषग्गुणा यैरुपपन्नो भिषग्धातुसाम्याभिनिर्वर्तने समर्थो भवति; तद्यथा—पर्यवदातश्रुतता, परिदृष्टकर्मता, दाक्ष्यं, शौचं, जितहस्तता, उपकरणवत्ता, सर्वेन्द्रियोपपन्नता, प्रकृतिज्ञता, प्रतिपत्तिज्ञता, चेति ॥ ८६॥**

( १ ) कारण (चिकित्सक के गुण) — चिकित्सा में कारण चिकित्सक होता है। यह पहले कह आये हैं। उसकी परीक्षा यह है—चिकित्सक उसे कहते हैं जो चिकित्सा द्वारा रोग को दूर करता है, जो आयुर्वेद के सूत्रों का अर्थ जानने और प्रयोग करने में कुशल है, जिसे ठीक-ठीक सभी प्रकार से आयु का ज्ञान हो। वह सभी धातुओं की समता रखने की इच्छा से अपनी आत्मा की ही पहले परीक्षा करे। गुणवान् वस्तुओं में गुण से कार्य की उत्पत्ति को देखते हुये कहीं हम इस कार्य को उत्पन्न करने में अर्थात् इस रोग की चिकित्सा करने में समर्थ होंगे या नहीं। उसमें ये वैद्य के गुण होते हैं—जिन से युक्त वैद्य धातुओं की समता उत्पन्न करने में समर्थ होता है। जैसे १. पर्यवदातश्रुतता। ( शास्त्रों का ज्ञान परिस्कृत होना )। २. प्रत्येक कार्यों को देखने वाला होना, ३. कुशल होना, ४. पवित्र होना, ५. जितहस्तता ( हाथों का यशस्वी होना ), ६. सभी सामग्रियों से युक्त होना, ७. सभी इन्द्रियों से युक्त होना, ८. प्रकृति को समझना, ९. युक्ति को समझना या जिस रोग को जैसे समझना चाहिये उसे हेतु आदि के द्वारा उसी प्रकार समझने की शक्ति रखना या तत्काल बुद्धि का उदय होना॥ ८६॥

**✲ करणं पुनर्भेषजम्। भेषजं नाम तद्यदुपकरणायोपकल्पते भिषजो धातुसाम्याभिनि-र्वृत्तौ प्रयतमानस्य विशेषतश्चोपायान्तेभ्यः। तद्द्विविधं व्यपाश्रयभेदात्—दैवव्यपाश्रयं, युक्तिव्यपाश्रयं चेति। तत्र दैवव्यपाश्रयं— मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमप्राय-श्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादि, युक्तिव्यपाश्रयं - संशोधनोपशमने चेष्टाश्च दृष्ट-फलाः। एतच्चैव भेषजमङ्गभेदादपि द्विविधं—द्रव्यभूतम्, अद्रव्यभूतं च। तत्र यददव्यभूतं[2] तदुपायाभिप्लुतम्। उपायो नाम भयदर्शनविस्मापनविस्मारणक्षोभणहर्षणभर्त्सनवधबन्ध-**

१. 'यो यः परीक्ष्यविशेषः' ग.। २. 'अद्रव्यभूतं तद् यदुपायाभिप्लुतं ग.।

**स्वप्नसंवाहनादिरमूर्तो भावविशेषो यथोक्ताः सिद्ध्युपायाश्चोपायाभिप्लुता[1] इति। यत्तु द्रव्यभूतं तद्वमनादिषु योगमुपैति। तस्यापीयं परीक्षा—इदमेवंप्रकृत्येवंगुणमेवंप्रभावमस्मिन् देशे जातमस्मिन्नृतावेवं गृहीतमेवं निहितमेवमुपस्कृतमनया च मात्रया युक्तमस्मिन् व्याधावेवंविधस्य पुरुषस्यैव तावन्तं दोषमपकर्षत्युपशमयति वा, यदन्यपि चैवंविधं भेषजं भवेत्तच्चानेन विशेषेण युक्तमिति ॥ ८७ ॥**

( २ ) करण (भेषज) भेद — करण कहते हैं भेषज (औषध) को चिकित्सा करने में तत्पर वैद्य के लिये विशेष कर कार्ययोनि, प्रवृत्ति, देश, काल, उपायान्त कहे गए साधन आदि धातुसाम्य के लिए जो सामग्री होती है उसे भेषज कहते हैं। यह भेषज आश्रय भेद से दो प्रकार का होता है, १. दैवव्यपाश्रय, २. युक्तिव्यपाश्रय, इनमें मन्त्र, औषध, मणिधारण, मङ्गलपाठ, वलि, उपहार, होम, नियम, प्रायश्चित्त, उपवास, स्वस्त्ययनपाठ, प्रणिपात ( देवताओं को नम्रता पूर्वक नमस्कार ) गमन ( दूर-दूर तक जाकर तीर्थ करना या जैसे सुश्रुत ने प्रमेह यात्रा चिकित्सा में बताया है—'अधनश्चेद् वैद्य संदेशाद् योजनशतं यायी स्यात्।' सौ योजन ४०० कोश चलने से प्रमेह नष्ट होता है ) आदि क्रिया द्वारा जो चिकित्सा होती है उसे दैवव्यपाश्रय औषध कहते हैं। संशोधन ( वमन, विरेचन, निरूह नस्य, क्रियाओं द्वारा दोषों को शरीर से अलग करना ), 'उपशमन' ( विभिन्न पाचन-शमन आदि क्रियाओं द्वारा शरीर में ही दोषों को शान्त कर देना ) और प्रत्यक्ष फल देने वाली सभी क्रियायों को युक्ति-व्यपाश्रय भेषज कहते हैं। यही भेषज अङ्गभेद से भी दो प्रकार का होता है १. द्रव्यभूत, २. अद्रव्यभूत। इनमें उपायों द्वारा जो चिकित्सा होती है वह अद्रव्यभूत भेषज है। उपाय उसे कहते हैं जैसे भय दिखाना, विस्मापन ( आश्चर्य युक्त कर देना ), विस्मारण ( जिस बात को बार-बार स्मरण कर रोगी रोगग्रस्त हो जाता हो तो उसे भुला देना ), क्षोभण ( धातु एवं मन और शरीर में क्षोभ उत्पन्न करा देना ), हर्षण ( हर्ष उत्पन्न कराना ), भर्त्सन ( निन्दा द्वारा फटकार ), वध ( मारने की धमकी देना ), बाँधना, शयन कराना, संवाहन, ( पैर मिजवाना ) आदि अमूर्त ( जिसका स्वरूप न हो ) क्रियाओं को और भी जो ठीक-ठीक सिद्धि के उपायों के साधन जैसे नौकर आदि हैं उन सबों को उपाय कहा आता है। जो द्रव्यभूत भेषज हैं उनका वमन-विरेचन आदि क्रियाओं में प्रयोग होता है, उसकी भी परीक्षा इस प्रकार की जाती है जैसे—यह द्रव्य इस प्रकृति ( स्वभाव ) का है, यह इसका गुण है, यह इसका प्रभाव है, इस देश में उत्पन्न हुआ, इस ऋतु में इसकी उत्पत्ति हुई है, या इस ऋतु में इस विधि द्वारा ग्रहण किया गया है, इस स्थान में इस विधि से निहित ( रखा गया ) है, इस प्रकार इस संस्कार द्वारा बनाया गया है, इस प्रकार के रोग में इस मात्रा से दिया जाय तो ऐसे पुरुष के शरीर से इतने मात्रा में दोषों को औषध निकालेगी या शरीर में ही दोषों को शान्त कर देगी। और जो भी औषध इस प्रकार के कार्य को करने वाले होते हैं उन्हें सभी को इस द्रव्य भूत औषध में समावेश कर लिया जाता है॥ ८७॥

**कार्ययोनिर्धातुवैषम्यं, तस्य लक्षणं विकारागमः। परीक्षा त्वस्य विकारप्रकृतेश्चैवोनातिरिक्तलिङ्गविशेषावेक्षणं विकारस्य च साध्यासाध्यमृदुदारुणलिङ्गविशेषावेक्षणमिति ॥८८॥**

( ३ ) कार्ययोनि की परीक्षा — धातुओं का विषम होना, कार्ययोनि है। उसका लक्षण रोगों का उत्पन्न होना है। इसकी परीक्षा रोगों की प्रकृति अधिक या कम लक्षण का होना और रोगों के साध्य, असाध्य, मृदु और दारुण लक्षणों को बार-बार ध्यान से देखना इसकी परीक्षा है॥ ८८॥

**कार्यं धातुसाम्यं, तस्य लक्षणं विकारोपशमः। परीक्षा त्वस्य—रुगुपशमनं, स्वरवर्ण-**

---

१. गङ्गाधरस्तु 'उपायाभिप्लुताः' इति न पठति।

**योगः, शरीरोपचयः, बलवृद्धिः, अभ्यवहार्याभिलाषः, रुचिराहारकाले, अभ्यवहृतस्य चाहारस्य काले सम्यग्जरणं, निद्रालाभो यथाकालं, वैकारिकाणां च स्वप्नानामदर्शनं, सुखेन च प्रतिबोधनं, वातमूत्रपुरीषरेतसां मुक्तिः, सर्वाकारैर्मनोबुद्धीन्द्रियाणां चाव्यापत्तिरिति ॥ ८९ ॥**

( ४ ) कार्य की परीक्षा — धातुओं को सम करना वैद्यों का कार्य होता है, रोगों का शान्त हो जाना उसका लक्षण है। इसकी परीक्षा निम्न प्रकार से की जाती है। वेदना का शान्त होना, स्वर और वर्ण का ठीक रहना, शरीर एवं बल की वृद्धि, भोजन करने की इच्छा, आहार में रुचि का होना, समय पर खाये हुये आहार का उचित समय से ठीक पच जाना, समय से निद्रा का आना, बुरे स्वप्नों का न देखना, सुखपूर्वक समय से सोकर उठ जाना, वात, मूत्र, पुरीष और शुक्र का अच्छी प्रकार से बिना किसी कष्ट के निकल जाना, मन, बुद्धि और इन्द्रियों का सभी तरह से कष्टरहित होना अर्थात् शारीरिक या मानसिक रोगों से पीड़ित न होना, धातु साम्य ( स्वस्थ मनुष्यों के ) कार्य की परीक्षा है ॥ ८९ ॥

**कार्यफलं सुखावाप्तिः, तस्य लक्षणं—मनोबुद्धीन्द्रियशरीरतुष्टिः ॥ ९० ॥**

( ५ ) कार्यफल — चिकित्सा रूपी कार्य का फल सुख की प्राप्ति है। मन, बुद्धि, इन्द्रिय, शरीर में संतोष रहना उसका लक्षण है ॥ ९० ॥

**अनुबन्धस्तु खल्वायुः, तस्य लक्षणं—प्राणैः सह संयोगः ॥ ९१ ॥**

( ६ ) अनुबंध — आयु को अनुबन्ध कहते हैं। प्राणों के साथ मन, बुद्धि, शरीर का संयोग होना ही उसका लक्षण है ॥ ९१ ॥

**देशस्तु भूमिरातुरश्च ॥ ९२ ॥**

( ७ ) देश — देश तो भूमि और रोगी का शरीर है ॥ ९२ ॥

**विमर्श**—यह देश-परीक्षा का प्रकरण १२४ गद्य ( पृष्ठ ७८४ ) तक वर्णित है।

**तत्र भूमिपरीक्षा आतुरपरिज्ञानहेतोर्वा स्यादौषधपरिज्ञानहेतोर्वा। तत्र तावदियमातुरपरिज्ञानहेतोः। तद्यथा—अयं कस्मिन् भूमिदेशे जातः संवृद्धो व्याधितो वा; तस्मिंश्च भूमिदेशे मनुष्याणामिदमाहारजातम्, इदं विहारजातम्, इदमाचारजातम्, एतावच्च बलम्, एवंविधं सत्त्वम्, एवंविधं सात्म्यम्, एवंविधो दोषः, भक्तिरियम्, इमे व्याधयः, हितमिदम्, अहितमिदमिति प्रायोग्रहणेन[१]। औषधपरिज्ञानहेतोस्तु कल्पेषु भूमिपरीक्षा वक्ष्यते ॥ ९३ ॥**

( क ) भूमिपरीक्षा — उनमें भूमि की परीक्षा रोगी का परिज्ञान अर्थात् पूर्ण ज्ञान के लिये या औषधि का पूर्ण ज्ञान करने के लिये की जाती है। उसमें रोगी के ज्ञान करने के लिये यह परीक्षा की जाती है। जैसे यह रोगी किस देश में उत्पन्न हुआ है ? किस देश में इसका पालन हुआ है ? किस देश में रुग्ण हुआ है ? उस उत्पन्न, पालन, और रुग्ण होने के देशों में मनुष्यों का इस प्रकार का आहार होता है, इस प्रकार का विहार होता है ऐसा आचार और उस देश के मनुष्यों में इतना बल होता है। ऐसा सत्त्व ( मन ) होता है। उस देश के मनुष्यों का ये आहार-विहार सात्म्य ( प्रकृति के अनुकूल ) हैं इस प्रकारवातादि दोष बढ़ते हैं। इस तरह यह इच्छा होती है। यह रोग अधिक होता है। यह उन लोगों के लिये हितकर है और यह आहार-विहार अहितकर इत्यादि की परीक्षा की जाती है। औषध को पूर्ण रूप से जानने के लिये भूमि-परीक्षा कल्प स्थान में कही जायगी ॥ ९३ ॥

---

१. गङ्गाधरस्तु 'प्रायोग्रहणेन' इति न पठति।

आतुरस्तु खलु कार्यदेशः। तस्य परीक्षा आयुषः प्रमाणज्ञानहेतोर्वा स्यात्, बलदोषप्रमाणज्ञानहेतोर्वा। तत्र तावदियं बलदोषप्रमाणज्ञानहेतोः; दोषप्रमाणानुरूपो हि भेषजप्रमाणविकल्पो[1] बलप्रमाणविशेषापेक्षो भवति। सहसा ह्यतिबलमौषधमपरीक्षकप्रयुक्तमल्पबलमातुरमतिपातयेत्; न ह्यतिबलान्याग्नेयवायवीयान्यौषधान्यग्निक्षारशस्त्रकर्माणि वा शक्यन्तेऽल्पबलैः सोढुम्; असह्यातितीक्ष्णवेगत्वाद्धि तानि सद्यःप्राणहराणि स्युः। एतच्चैव कारणमपेक्षमाणा हीनबलमातुरमविपादकरैर्मृदुसुकुमारप्रायैरुत्तरोत्तरगुरुभिरविभ्रमैरनात्ययिकैश्चोपचरन्त्यौषधैः; विशेषतश्च नारीः, ता ह्यनवस्थितमृदुविवृतविक्लवहृदयाः[2] प्रायः सुकुमार्योऽबलाः परसंस्तभ्याश्च[3]। तथा बलवति बलवद्व्याधिपरिगते स्वल्पबलमौषधमपरीक्षकप्रयुक्तमसाधकमेव भवति।

## ( च ) दशविध आतुरपरीक्षा

### ( Ten Investigations Regarding Patients )

**( ख )** रोगी शरीर परीक्षा — चिकित्सा रूपी कार्य का देश रोगी का शरीर होता है। इसकी परीक्षा आयु के प्रमाण जानने के लिये या रोगी का बल-दोष के प्रमाणों को जानने के लिये की जाती है। इनमें बल एवं दोष प्रमाण जानने के लिये इस प्रकार परीक्षा की जाती है। दोष के प्रमाण के अनुरूप औषध का प्रमाण दिया जाता है। या रोगी का बल या रोग का बल देखकर औषधि की मात्रा निश्चित की जाती है। क्योंकि सहसा अत्यन्त बलवान औषधि अर्थात् तीक्ष्ण वीर्य या मात्रा में अधिक, रोगी की परीक्षा न कर यदि दुर्बल रोगी में प्रयुक्त की जाय तो अत्यन्त बलवान होने से रोगी को सहसा मार डालती है। इसी प्रकार अल्प बल वाले मनुष्य अत्यन्त बलबान आग्नेय गुण भूयिष्ठ ( उष्ण ), वायव्य ( वायु गुण ) प्रधान औषधियाँ या अग्नि, क्षार, शस्त्र कर्म को सहने में असमर्थ होते हैं। क्योंकि अत्यन्त क्षीण होने से औषधि के वेगों को सहन नहीं कर सकते हैं। फल स्वरूप वह औषध रोगी के प्राणों को नष्ट सहसा करने वाला होता है। इन्हीं कारणों को विचार करते हुये वैद्य समुदाय हीन बल वाले रोगी के लिये जो विषाद न उत्पन्न कर सके, मृदु एवं सुकुमार, उत्तरोत्तर गुरु, विभ्रमरहित, उपद्रव न करने वाले औषध द्रव्यों से चिकित्सा करते हैं। विशेषकर स्त्रियों की चिकित्सा इसी प्रकार से की जाती है। क्योंकि उनका हृदय अनवस्थित ( स्थिर नहीं ) मृदु और विवृत होता है। शीघ्र ही थोड़ी ही विपत्ति से घबड़ा जाने वाली होती हैं। और स्त्रियाँ सुकुमार, अबला और दूसरे के सहारे रहने वाली होती हैं। जब बिना परीक्षा किये हुये बलवान रोगी व बलवान रोग के होने पर अल्प बल वाली औषधियों को दिया जाता है। तो वह कार्यकर नहीं होती है।

**※ तस्मादातुरं परीक्षेत प्रकृतितश्च, विकृतितश्च, सारतश्च, संहननतश्च, प्रमाणतश्च, सात्म्यतश्च, सत्त्वतश्च, आहारशक्तितश्च, व्यायामशक्तितश्च, वयस्तश्चेति, बलप्रमाणविशेषग्रहणहेतोः ॥ ९४ ॥**

इसलिए रोगी के विशेष रूप से बल के प्रमाण को जानने के लिए—१. प्रकृति, २. विकृति, ३. सार, ४. संहनन, ५. प्रमाण, ६. सात्म्य, ७. सत्त्व, ८. आहारशक्ति, ९. व्यायामशक्ति और १०. वय ( अवस्था ) से परीक्षा की जाती है ॥ ९४ ॥

**तत्र प्रकृत्यादीन् भावाननुव्याख्यास्यामः[4]। तद्यथा—शुक्रशोणितप्रकृतिं, कालगर्भा-**

---

१. 'भेषजप्रमाणविशेषः' इति पा०। २. 'मृदुविवृतनगम्भीरं' चक्रः। 'मृदुविवृत०' यो.।
३. 'परमसंस्तभ्याश्च' यो.। ४. 'तत्रेमे प्रकृत्यादयो भावाः' इति पा०।

शयप्रकृतिमातुराहारविहारप्रकृतिं महाभूतविकारप्रकृतिं च गर्भशरीरमपेक्षते। एतानि हि येन येन दोषेणाधिकेनैकेनानेकेन[1] वा समनुबध्यन्ते, तेन तेन दोषेण गर्भोऽनुबध्यते; ततः सा सा दोषप्रकृतिरुच्यते मनुष्याणां गर्भादिप्रवृत्ता। तस्माच्छ्लेष्मलाः प्रकृत्या केचित्, पित्तलाः केचित्, वातलाः केचित्, संसृष्टाः केचित्, समधातवः केचिद्भवन्ति। तेषां हि लक्षणानि व्याख्यास्यामः ॥ ९५ ॥

## ( १ ) प्रकृति परीक्षा ( Investigation for Constitution )

प्रकृतिपरीक्षा — प्रकृति आदि दश जो परीक्षा के लिए भाव बताये हैं उनकी व्याख्या की जाती है। जैसे—गर्भ-शरीर शुक्र और आर्त्तव प्रकृति की, काल और गर्भाशय प्रकृति की, माता के आहार-विहार प्रकृति की, महाभूत विकार-प्रकृति की अपेक्षा रखता है। यह प्रकृति जिस-जिस दोष के आधिक्य से हो, जैसे—एक दोष के या दो दोष के या अनेक दोष के आधिक्य से होने पर उन्हीं-उन्हीं दोषों से गर्भ भी ( गर्भाशयस्थ बालक ) सम्बन्धित हो जाता है इसके बाद गर्भकाल से ही लेकर मनुष्यों की जो प्रकृति बनती है उसे दोष प्रकृति कहते हैं। इसलिए कुछ मनुष्य प्रकृति से वातल, कुछ पित्तल, कुछ श्लेष्मल, कुछ द्वन्द्वज प्रकृति और कुछ समधातु-प्रकृति वाले होते हैं। उनके लक्षणों का व्याख्यान करेंगे ॥ ९५ ॥

**विमर्श**—मनुष्यों की प्रकृति गर्भकाल से ही बनती है उसके लिए सात कारणों का उल्लेख मूल में किया गया है। इसी बात को सुश्रुत में कहा है—'शुक्रशोणितसंयोगे यो भवेद् दोष उत्कटः। प्रकृतिर्जायते तेन तस्या मे लक्षणं शृणु ॥'

**श्लेष्मा हि स्निग्धश्लक्ष्णमृदुमधुरसारसान्द्रमन्दस्तिमितगुरुशीतविज्जलाच्छः[2]। तस्य स्नेहाच्छ्लेष्मलाः, स्निग्धाङ्गाः, श्लक्ष्णत्वाच्छ्लक्ष्णाङ्गाः, मृदुत्वाद्दृष्टिसुखसुकुमारावदातगात्राः, माधुर्यात् प्रभूतशुक्रव्यवायापत्याः, सारत्वात् सारसंहतस्थिरशरीराः, सान्द्रत्वादुपचितपरिपूर्णसर्वाङ्गाः, मन्दत्वान्मन्दचेष्टाहारव्याहाराः, स्तैमित्यादशीघ्रारम्भक्षोभविकाराः, गुरुत्वात् साराधिष्ठितावस्थितगतयः[3], शैत्यादल्पक्षुत्तृष्णासंतापस्वेददोषाः, विज्जलत्वात्[4] सुश्लिष्टसारसन्धिबन्धनाः, तथाऽच्छत्वात् प्रसन्नदर्शनाननाः प्रसन्नस्निग्धवर्णस्वराश्च भवन्ति। त एवंगुणयोगाच्छ्लेष्मला बलवन्तो वसुमन्तो विद्यावन्त ओजस्विनः शान्ता आयुष्मन्तश्च भवन्ति ॥ ९६ ॥**

१. श्लेष्म प्रकृति के लक्षण — कफ, स्निग्ध, श्लक्ष्ण, मृदु, मधुर, सार, सान्द्र, मन्द, स्तिमित, गुरु, शीत, पिच्छिल, और स्वच्छ होना है। उस कफ के स्निग्ध होने से कफ प्रकृति वाले मनुष्य स्निग्ध अङ्गवाले होते हैं। श्लक्ष्ण होने से श्लक्ष्ण अङ्ग वाले होते हैं। मृदु होने के कारण देखने में सुन्दर सुकुमार और गौर वर्ण के होते हैं। मधुर होने के कारण कफ प्रकृति वाले मनुष्य अधिक शुक्र वाले, अधिक मैथुन करने में समर्थ और अधिक सन्तान वाले होते हैं। सार गुण होने से सार और सङ्गठित एवं स्थिर शरीर वाले होते हैं। कफ के सान्द्र गुण होने से कफ प्रकृति वाले मनुष्य के सभी अङ्ग पुष्ट और परिपूर्ण होते हैं। कफ के मन्द गुण होने से कफ प्रकृति वाले मन्द चेष्टा, अल्प आहार-विहार करने वाले होते हैं। कफ के स्तिमित गुण होने से कफ प्रकृति वाले मनुष्य किसी भी कार्य को शीघ्र नहीं करते हैं। अर्थात् सोच-विचार कर या आलस्य से देर से करते हैं। कभी भी उनके मन में क्षोभ ( दुःख ) एवं विकार नहीं होते अथवा देर से और कम होते हैं। कफ के गुरु

---

१. 'दोषेण एकेनाधिकेन समेन वाऽनुबध्यन्ते' ग.। २. '०पिच्छिलाच्छः' इति पा०।
३. 'साराधिष्ठितगतयः' यो.। ४. 'पिच्छिलत्वात्' इति पा०।

गुण होने के कारण कफ प्रकृति वालों की गति दृढ़ और निश्चित रूप से होती है। ( अर्थात् जिस कार्य को करने की प्रतिज्ञा कर लेंगे उससे विमुख न होंगे और ऐसे कार्य करेंगे जिससे अपनी प्रतिष्ठा बनी रहे और कार्य करने में चञ्चल भी नहीं होते )। कफ के शीत गुण होने के कारण कफ प्रकृति वाले मनुष्यों को भूख, प्यास, ताप, पसीना और दोष कम कष्ट देते हैं। कफ के पिच्छिल गुण होने से कफ प्रकृति वाले मनुष्यों का सन्धिबन्धन एक में सटा हुआ और बलवान् होता है। कफ के अच्छे गुण होने से कफ प्रकृति वाले मनुष्यों की दृष्टि, मुख प्रसन्न एवं स्निग्ध दिखाई पड़ते हैं। और उनके वर्ण और स्वर भी स्निग्ध एवं प्रसन्न होते हैं। इस प्रकार इन उपर्युक्त गुणों के कारण कफ प्रकृति वाले मनुष्य बलवान्, धनी, विद्या वाले, ओजस्वी, शान्त और अधिक आयु वाले होते हैं ॥ ९६ ॥

**पित्तमुष्णं तीक्ष्णं द्रवं विस्रमम्लं कटुकं च। तस्यौष्ण्यात् पित्तला भवन्त्युष्णासहा, उष्णमुखाः, सुकुमारावदातगात्राः, प्रभूतविप्लुव्यङ्गतिलपिडकाः, क्षुत्पिपासावन्तः क्षिप्रवलीपलितखालित्यदोषाः। प्रायोमृद्वल्पकपिलश्मश्रुलोमकेशाश्च; तैक्ष्ण्यात्तीक्ष्णपराक्रमाः, तीक्ष्णाग्नयः, प्रभूताशनपानाः क्लेशासहिष्णवो, दन्दशूकाः; द्रवत्वाच्छिथिलमृदुसन्धिमांसाः, प्रभूतसृष्टस्वेदमूत्रपुरीषाश्च; विस्रत्वात् प्रभूतपूतिकक्षास्यशिरःशरीरगन्धाः; कट्वम्लत्वादल्पशुक्रव्यवायापत्याः; त एवंगुणयोगात् पित्तला मध्यबला मध्यायुषो मध्यज्ञानविज्ञानवित्तोपकरणवन्तश्च भवन्ति ॥ ९७ ॥**

**२.** पित्तप्रकृति के लक्षण—पित्त, उष्ण, तीक्ष्ण, द्रव, विस्र, अम्ल, कटु गुणयुक्त होता है। पित्त के उष्ण गुण होने से पित्त प्रकृति के मनुष्य उष्ण वातावरण में रहना पसन्द नहीं करते। अर्थात् उन्हें सहन नहीं होता। उनका मुख उष्ण होता है। वे सुकुमार और गौरवर्ण होते हैं। उनके शरीर के ऊपर विप्लु ( छोटी-छोटी फुन्सियाँ ), व्यङ्ग ( मुख में झाँई ), तिल एवं पिड़काएँ अधिक होती हैं। उन्हें भूख और प्यास अधिक लगती है। शीघ्र ही अर्थात् समय के पहले वली ( झुर्री पड़ना ), पलित ( बालों का पकना ) और खालित्य दोष ( बालों का गिरना ) युक्त पित्त प्रकृति वाले होते हैं। प्रायः दाढ़ी के बाल, शरीर के रोम, शिर के बाल मृदु अल्प और कपिलवर्ण ( बन्दरों के बालों की तरह ) के होते हैं। पित्त के तीक्ष्ण गुण होने से पित्त प्रकृति वाले तीक्ष्ण पराक्रम एवं तीक्ष्ण अग्नि वाले, अधिक मात्रा में खाने-पीने वाले, कष्ट के न सहन करने वाले एवं बार-बार खाने वाले होते हैं। पित्त के द्रव गुण होने से पित्त प्रकृति वाले मनुष्य की सन्धियाँ एवं मांस पेशियाँ शिथिल एवं कोमल होती हैं और पसीना, मूत्र और मल अधिक मात्रा में करने वाले होते हैं। पित्त के विस्र होने के कारण पित्त प्रकृति वाले मनुष्य की काँख, मुख, शिर और शरीर से अधिक दुर्गन्ध निकलती है। पित्त के कटु एवं अम्ल रस होने के, कारण पित्त प्रकृति वाले पुरुष अल्प शुक्र, अल्प मैथुन-शक्ति एवं अल्प पुत्र वाले होते हैं। इस प्रकार उपर्युक्त गुणों के संयोग से पित्त प्रकृति के मनुष्य मध्य बल, मध्य आयु, मध्य ज्ञान, विज्ञान, धन एवं उपकरण ( सामग्री ) वाले होते हैं ॥ ९७ ॥

**वातस्तु रूक्षलघुचलबहुशीघ्रशीतपरुषविशदः। तस्य रौक्ष्याद्वातला रूक्षापचितालपशरीराः प्रततरूक्षक्षामसन्नसक्तजर्जरस्वरा जागरूकाश्च भवन्ति, लघुत्वाल्लघुचपलगतिचेष्टाहार[1]व्याहाराः, चलत्वादनवस्थितसन्ध्यक्षिभ्रूहन्वोष्ठजिह्वाशिरःस्कन्धपाणिपादाः, बहुत्वाद्बहुप्रलापकण्डरासिराप्रतानाः, शीघ्रत्वाच्छीघ्रसमा[2]रम्भक्षोभविकाराः शीघ्रत्रासराग-**

१. '०चेष्टाहाराः' इति पा.। २. 'भीमारम्भ' ह.।

**विरागाः श्रुतग्राहिणोऽल्पस्मृतयश्च, शैत्याच्छीतासहिष्णवः प्रततशीतकोद्वेपकस्तम्भाः, पारुष्यात् परुषकेशश्मश्रुरोमनखदशनवदनपाणिपादाः, वैशद्यात् स्फुटिताङ्गावयवाः सततसन्धिशब्दगामिनश्च भवन्ति; त एवं गुणयोगाद्वातलाः प्रायेणाल्पबलाश्चाल्पायुषश्चाल्पापत्याश्चाल्पसाधनाश्चाल्पधनाश्च भवन्ति ॥ ९८ ॥**

**३.** वातप्रकृति के लक्षण — वायु रूक्ष, लघु, चल, बहु, शीघ्र, शीत, परुष, विशद, गुणयुक्त होता है। वायु के रूक्ष गुण के कारण वात प्रकृति वाले मनुष्य का शरीर रूखा, कृश, (दुबला-पतला) और छोटा होता है। उनका स्वर 'अत्यन्त रूक्ष, क्षाम (क्षीण) भिन्न (फटा हुआ), मन्द (धीरे-धीरे), सक्त (रुक-रुक कर बोलना) और जर्जर (सुनने में कटु एवं अप्रिय) होता है। उन्हें निद्रा कम आती है। वायु के लघु होने से वात प्रकृति वाले मनुष्यों की गति, चेष्टा एवं आहार लघु एवं चञ्चल होता है। अर्थात् गति और चेष्टाए थोड़ी और अनियमित होती हैं भोजन थोड़ा और बार-बार होता है। वायु के चल गुण होने से वात प्रकृति वाले मनुष्य की सन्धि, हड्डी, भ्रू, हनु, ओठ, जीभ, शिर, कन्धा, हाथ और पैर चञ्चल होते हैं। वायु में बहुगुण होने के कारण वात-प्रकृति वाले अधिक बोलते हैं और उनके शरीर में कण्डरा तथा शिराओं का प्रसार अधिक दिखाई पड़ता है। वायु के शीघ्र गुण होने के कारण वात प्रकृति वाले मनुष्य सभी कार्यों को शीघ्र ही आरम्भ करते हैं और उनके मन में शीघ्र ही क्षोभ (दुःख) उत्पन्न होता है। रोग भी शीघ्र ही उत्पन्न होते हैं वे शीघ्र ही भय, प्रेम और वैराग्य से युक्त होते हैं और वात प्रकृति वाले किसी भी वात को सुन कर शीघ्र ही ग्रहण कर लेते हैं। पर उन्हें शीघ्र ही भूल भी जाते हैं। वायु के शीत गुण होने के कारण वात प्रकृति वाले मनुष्य शीतलता को नहीं सहने वाले होते हैं। उन्हें निरन्तर शीतजन्य विकार, कम्प तथा स्तम्भ (जकड़ाहट) होती रहती है। वायु के परुष होने के कारण वातप्रकृति वाले पुरुष के केश, दाढ़ी, रोम, नख, दाँत, मुख, हाथ, पैर तथा शरीर के अन्य अङ्ग परुष अर्थात् खुरदरे होते हैं। वायु के विशद होने से वात प्रकृति वाले मनुष्य के अङ्ग और प्रत्यङ्ग फटे हुए होते है और उनकी सन्धियों से चलते समय निरन्तर शब्द निकलते रहते हैं। इस प्रकार इन उपर्युक्त गुणों के संयोग से वात प्रकृति वाला मनुष्य प्रायः अल्पबल वाला, कम आयु और कम सन्तान वाला और कम साधन सामग्री वाला एवं दरिद्र होता है ॥ ९८ ॥

**संसर्गात् संसृष्टलक्षणाः ॥ ९९ ॥**

**४, ५, ६.** द्वन्द्वज प्रकृति — इन ऊपर बताई हुई भिन्न-भिन्न प्रकृतियों के लक्षण यदि एक ही पुरुष में दो-दो प्रकृतियों के लक्षण मिल जाँय तो उसे द्वन्द्वज प्रकृति वाला कहा जाता है ॥ ९९ ॥

**सर्वगुणसमुदितास्तु समधातवः । इत्येवं प्रकृतितः परीक्षेत ॥ १०० ॥**

**७.** समधातु प्रकृति — ऊपर बताए हुए तीनों दोषों की प्रकृतियों के लक्षण यदि एकत्र पाये जाँय तो उन्हें सम धातु प्रकृति वाला कहा जाता है। इस प्रकार प्रकृति से रोगी की परीक्षा करनी चाहिए ॥ १०० ॥

**विमर्श**—रोगियों की परीक्षा प्रकृति के अनुसार करने का आदेश आचार्य चरक ने दिया है। इसका तात्पर्य यह है कि जिस प्रकृति का जो रोगी होता है, उसकी प्रकृति का ध्यान रखते हुए चिकित्सा की जाती है। जैसे—पित्त-प्रकृति का मनुष्य यदि वात रोग से पीड़ित हो गया तो वातनाशक उष्ण द्रव्यों का प्रयोग नहीं किया जाता है क्योंकि पित्त प्रधान शरीर में उष्ण गुण युक्त द्रव्य वात को शान्त करते हुए शीघ्र ही पित्त को भी कुपित कर देंगे। इसलिए वात-

नाशक स्नेह युक्त एवं गुरु द्रव्यों का ही प्रयोग किया जाता है जिससे वायु शान्त हो जाय और पित्त का विरोध भी न हो। दूसरी बात प्रकृति के अनुसार रोग के साध्यासाध्यत्व का भी ज्ञान होता है और रोग साध्य होने पर ही चिकित्सा की जाती है। जैसा कि सुश्रुत ने 'प्रकोपो वाऽन्यथाभावः क्षयो वा नोपजायते। प्रकृतीनां स्वभावेन जायते तु गतायुषः ॥' ( शा. अ. ४ ), चरक ने 'प्रकृतिर्हीयतेऽत्यर्थं विकृतिश्चाभिवर्द्धते। कृत्स्नमौत्पातिकं घोरमरिष्टमुपलक्ष्यते॥' (इ. अ. १२) और वाग्भट ने भी 'गुणदोषमयी यस्य स्वस्थस्य व्याधितस्य वा। यात्यन्यथात्वं प्रकृतिः षण्मासान्न स जीवति॥' कहा है। इस प्रकार प्रकृति की परीक्षा कर उसकी चिकित्सा की जाती है। यदि दोष के अनुसार या सत्त्व, रज, तम के अनुसार या पंचमहाभूत के अनुसार जन्म काल से ही नियत प्रकृति वाले पुरुषों में सहसा परिवर्तन हो तो विकृति अर्थात् अरिष्ट समझा जाता है।

**विकृतितश्चेति विकृतिरुच्यते विकारः। तत्र विकारं हेतु-दोष-दूष्य-प्रकृति-देश-काल-बलविशेषैर्लिङ्गतश्च परीक्षेत, न ह्यन्तरेण हेत्वादीनां बलविशेषं व्याधिबलविशेषोपलब्धिः। यस्य हि व्याधेर्दोष-दूष्य-प्रकृति-देश-काल-बलसाम्यं भवति, महच्च हेतुलिङ्गबलं, स व्याधिर्बलवान् भवति; तद्विपर्ययाच्चाल्पबलः; मध्यबलस्तु दोषदूष्यादीनामन्यतमसामान्याद्धेतुलिङ्गमध्यबलत्वाच्चोपलभ्यते ॥ १०१ ॥**

## ( २ ) विकृति परीक्षा ( Pathological Investigation )

विकृति परीक्षा — विकृति के द्वारा परीक्षा इस प्रकार करनी चाहिए—विकृति कहते हैं विकार को, उसकी परीक्षा हेतु, दोष, दूष्य, प्रकृति, देश, काल बल, इनके भेदों से तथा इनके लक्षणों द्वारा करनी चाहिए, क्योंकि हेतु आदि के बल को जब तक न जाना जावे तब तक व्याधिबल का ज्ञान नहीं हो सकता। जिस व्याधि का दोष, दूष्य, प्रकृति, देश, काल का बल समान होता है और हेतु और लक्षण का बल अधिक होता है, वह व्याधि बलवान होती है। इसके विपरीत, अर्थात् दोष, दूष्य, प्रकृति, देश, काल समान न हो और कारण और लक्षण ये बहुत कम हों तो व्याधि दुर्बल होती है। जिस व्याधि के दोष, दूष्य, प्रकृति देश, काल इनमें कुछ की समानता हो और कुछ की असमानता हो और कारण तथा लक्षणों का मध्यबल हो तो वह रोग मध्यबल वाला होता है ॥ १०१ ॥

*** सारतश्चेति साराण्यष्टौ पुरुषाणां बलमानविशेषज्ञानार्थमुपदिश्यन्ते; तद्यथा-त्वग्रक्त-मांसमेदोऽस्थिमज्जशुक्रसत्त्वानीति ॥ १०२ ॥**

## ( ३ ) सार परीक्षा

## ( Investigation for the Strength of the Systems )

सार परीक्षा — सार द्वारा परीक्षा इस प्रकार करें: पुरुषों के बल का प्रमाण जानने के लिए आठ प्रकार के सार बताये गये हैं, जैसे—१. त्वचासार, २. रक्तसार, ३. मांससार, ४. मेदसार, ५. अस्थिसार, ६. मज्जासार, ७. वीर्यसार, ८. सत्त्वसार, इन सब की परीक्षा ठीक-ठीक रूप से प्रत्येक पुरुष में की जाती है ॥ १०२ ॥

**तत्र स्निग्धश्लक्ष्णमृदुप्रसन्नसूक्ष्माल्पगम्भीरसुकुमारलोमा सप्रभेव च त्वक् त्वक्साराणाम्। सा सारता सुखसौभाग्यैश्वर्योपभोगबुद्धिविद्यारोग्यप्रहर्षणान्यायुष्यत्वं चाचष्टे॥**

१. त्वचासार पुरुष के लक्षण — त्वक्सार पुरुष की त्वचा स्निग्ध, श्लक्ष्ण, कोमल, देखने में प्रसन्न, सूक्ष्म अर्थात् पतली, गहरी, सुकुमार, रोमवाली एवं चमकदार होती है। इस प्रकार का सार होना सुख, सौभाग्य, ऐश्वर्य, उपभोग, बुद्धि, विद्या, आरोग्य, प्रसन्नता तथा दीर्घायु का सूचक है॥

**कर्णाक्षिमुखजिह्वानासौष्ठपाणिपादतलनखललाटमेहनं स्निग्धरक्तवर्णं श्रीमद्भ्राजिष्णु रक्तसाराणाम्। सा सारता सुखमुद्धतां[1] मेधां मनस्वित्वं सौकुमार्यमनतिबलमक्लेशसहिष्णुत्व-मुष्णासहिष्णुत्वं चाचष्टे ॥ १०४ ॥**

२. रक्तसार पुरुष के लक्षण — रक्तसार पुरुष के कान, नेत्र, मुख, जीभ, नासिका, ओष्ठ, हाथ और पैर के तलवे, नख, ललाट और मूत्रेन्द्रिय स्निग्ध, रक्तवर्ण की, शोभायुक्त और चमकने वाली होती हैं। इस प्रकार का सार होना, सुख, उद्दण्डता, धारणाशक्ति, मनस्विता, सुकुमारता, अधिक बल की क्षमता होना, कष्ट सहने वाला और गर्मी को न सहन करने की योग्यता का सूचक है ॥ १०४ ॥

**शङ्खललाटकृकाटिकाक्षिगण्डहनुग्रीवास्कन्धोदरकक्षवक्षःपाणिपादसन्धयः स्थिर[2]गुरु-शुभमांसोपचिता मांससाराणाम्। सा सारता क्षमां धृतिमलौल्यं वित्तं विद्यां सुखमार्जव-मारोग्यं बलमायुश्च दीर्घमाचष्टे ॥ १०५ ॥**

३. मांससार पुरुष के लक्षण — मांससार पुरुषों के शंखप्रदेश, ललाट, कृकाटिका (ग्रीवा का पश्चात् भाग), नेत्र, गाल, हनु, गर्दन, कन्धा, उदर, काँख, छाती, हाथ, पैर, सन्धियाँ भारी, स्थिर एवं मांस से भरी हुई दृढ होती हैं। इस प्रकार का मांससार सहनशीलता, धीरता, लालची न होना, धन, विद्या, सुख, सरलता, आरोग्य, बल और दीर्घायु का सूचक है ॥ १०५ ॥

**वर्णस्वरनेत्रकेशलोमनखदन्तौष्ठमूत्रपुरीषेषु विशेषतः स्नेहो मेदःसाराणाम्। सा सारता वित्तैश्वर्यसुखोपभोगप्रदाना[3]न्यार्जवं सुकुमारोपचारतां चाचष्टे ॥ १०६ ॥**

४. मेदासार पुरुष के लक्षण — मेदासार वाले पुरुषों के वर्ण, स्वर, आँख, केश, रोम, नख, दाँत, ओष्ठ, मूत्र, मल में अधिक चिकनापन पाया जाता है। इस प्रकार का सार होना धन, ऐश्वर्य, सुख, उपभोग, दानशीलता, सरलता, कोमलता और सेवाभाव का सूचक है ॥ १०६ ॥

**पार्ष्णिगुल्फजान्वरत्निजत्रुचिबुकशिरःपर्वस्थूलाः स्थूलास्थिनखदन्ताश्चास्थिसाराः। ते महोत्साहाः क्रियावन्तः क्लेशसहाः सारस्थिरशरीरा भवन्त्यायुष्मन्तश्च ॥ १०७ ॥**

५. अस्थिसार पुरुष के लक्षण — अस्थिसार वाले पुरुष की एड़ी, गुल्फ, जानु, अरत्नि ('बद्धमुष्टिररत्निः'—बँधी हुई मुट्ठी के साथ बाहु), जत्रु (हसली), चिबुक, सिर, शरीर की गाँठें, अस्थि, नख और दन्त मोटे होते हैं। इस प्रकार के अस्थिसार पुरुष बड़े उत्साह वाले, अधिक कार्य करने वाले, कष्ट को सहने वाले दृढ़ शरीर वाले तथा अधिक आयु वाले होते हैं ॥ १०७ ॥

**मृद्वङ्गा[4] बलवन्तः स्निग्धवर्णस्वराः स्थूलदीर्घवृत्तसन्धयश्च मज्जसाराः। ते दीर्घायुषो बलवन्तः श्रुतवित्तविज्ञानापत्यसंमानभाजश्च भवन्ति ॥ १०८ ॥**

६. मज्जासार पुरुष के लक्षण — मज्जासार पुरुषों के अंग पतले होते हैं। वे बलवान् होते हैं, और उनके शरीर के वर्ण और स्वर चिकने अर्थात् कोमल होते हैं। उनके शरीर की सारी सन्धियाँ मोटी, लम्बी, गोलाकार होती हैं। इस प्रकार मज्जासार वाले पुरुष दीर्घायु बलवान्, शास्त्रज्ञानसम्पन्न, विज्ञान-('विज्ञानं शिल्पशास्त्रयोः' कलाज्ञान) सम्पन्न, धनी, सन्तान युक्त और आदर के पात्र होते हैं (सुश्रुत ने मज्जासार पुरुष के नेत्र बड़े-बड़े होते है, ऐसा माना है) ॥

**सौम्याः सौम्यप्रेक्षिणः क्षीरपूर्णलोचना इव प्रहर्षबहुलाः स्निग्धवृत्तसारसमसंहत-**

---

१. 'सुखमुदग्रताम्' ग.। २. 'स्थिरमांसोपचिता' इति पा.।
३. '०दैन्यानि' ग.। ४. 'तन्वङ्गा' इति पा.।

**शिखरदशनाः प्रसन्नस्निग्धवर्णस्वरा भ्राजिष्णवो महास्फिचश्च शुक्रसाराः। ते स्त्रीप्रियोपभोगा[1] बलवन्तः सुखैश्वर्यारोग्यवित्तसंमानापत्यभाजश्च भवन्ति ॥ १०९ ॥**

७. शुक्रसार पुरुष के लक्षण — शुक्रसार वाले पुरुष सौम्य (कोमल प्रकृति) और सौम्य दृष्टि ( सद्भावपूर्ण कोमल दृष्टि ) वाले होते हैं। उनके नेत्र दूध से भरे हुए की तरह श्वेत और दया से भरे हुये से प्रतीत होते हैं। वे सदा प्रसन्न मन वाले होते हैं। उनके दाँत चिकने, गोलाकार, दृढ़, समानाकार वाले, ठोस ( इतने परस्पर मिले हुए जिससे छिद्र न दिखाई पड़ें ) होते हैं। दाँत के अग्रभाग भी बराबर होते हैं। उनके शरीर का वर्ण और स्वर देखने और सुनने में निर्मल और चिकने होते है। उनके शरीर में चमकीलापन होता है और उनके नितम्ब बड़े-बड़े होते है। इस प्रकार के शुक्रसार पुरुष स्त्रियों के अधिक प्रिय होते हैं, या वे स्त्रियों को अधिक चाहने वाले होते है। उन्हें सांसारिक सभी आवश्यक वस्तु उपभोग के लिए प्रिय होती है और वे बलवान् होते हैं। वे सुख, ऐश्वर्य, आरोग्य, धन, आदर और अधिक सन्तान के पात्र होते हैं अर्थात् शुक्रसार पुरुष सुखी, स्वस्थ, धनी, सन्तानयुक्त और मानी होते हैं ॥ १०९ ॥

**स्मृतिमन्तो भक्तिमन्तः कृतज्ञाः प्राज्ञाः शुचयो महोत्साहा दक्षा धीराः समरविक्रान्तयोधिनस्त्यक्तविषादाः सुव्यवस्थितगतिगम्भीर[2]बुद्धिचेष्टाः कल्याणाभिनिवेशिनश्च सत्त्वसाराः। तेषां स्वलक्षणैरेव गुणा व्याख्याताः ॥ ११० ॥**

८. सत्त्वसार पुरुष के लक्षण — सत्त्वसार वाले पुरुष स्मरणशक्ति युक्त, भक्ति सम्पन्न, कृतज्ञ, बुद्धिमान, पवित्र, अधिक उत्साह वाले, चतुर और धीर होते है। लड़ाई में पराक्रमपूर्वक युद्ध करते हैं। उनके शरीर में विषाद बिल्कुल नहीं होता। उनकी गतियाँ स्थिर होती हैं। बुद्धि और चेष्टायें ( कर्चरणानुकूल व्यापार ) गम्भीर होती हैं। ये निरन्तर कल्याण करने वाले विषयों में अपने मन और बुद्धि को लगाये रहते हैं। यह सत्त्वसार पुरुष के गुण हैं। इनके लक्षणों के अनुसार ही व्याख्या गुणों की हो गई अर्थात् जो-जो लक्षण बतलाये गये हैं, वे ही गुण सत्त्वसार पुरुष में होते हैं ॥ ११० ॥

**ꣽ तत्र सर्वैः सारैरुपेताः पुरुषा भवन्त्यतिबलाः परमसुख[3]युक्ताः क्लेशसहाः सर्वारम्भेष्वात्मनि जातप्रत्ययाः कल्याणाभिनिवेशिनः स्थिरसमाहितशरीराः सुसमाहितगतयः सानुनादस्निग्धगम्भीरमहास्वराः सुखैश्वर्यवित्तोपभोगसंमानभाजो मन्दजरसो मन्दविकाराः प्रायस्तुल्यगुणविस्तीर्णापत्याश्चिरजीविनश्च ॥ १११ ॥**

सारपरीक्षा का परिणाम — इनमें सब सारों से सम्पन्न पुरुष अधिक बलवान्, अधिक गौरवसम्पन्न, क्लेश को सहने वाला, सभी कार्यों में अपनी आत्मा पर विश्वास रखने वाला, निरन्तर कल्याणकारी कार्यों में अपने मन और बुद्धि को लगाने वाला, स्थिर, और संगठित शरीर वाला, चलते समय अपनी गति को ठीक रखने वाला होता है, और उसका स्वर प्रतिध्वनियुक्त चिकना, गम्भीर और महान् होता है। वे सुख, ऐश्वर्य, धन उपभोग और आदर के पात्र होते है। उन्हें जल्दी बुढ़ापा नहीं आती उन्हें रोग कम होते हैं। प्रायः उन्हीं के गुणयुक्त अर्थात् समान गुण वाले अधिक सन्तान होते है, और वे अधिक आयु वाले होते हैं ॥ १११ ॥

**अतो विपरीतास्त्वसाराः ॥ ११२ ॥**

और भी — असार पुरुष अर्थात् इन बताये हुए सारों में कोई भी सार जिन मनुष्यों में नहीं पाया जाता है, वे इससे विपरीत गुण वाले होते हैं ॥ ११२ ॥

---

१. 'स्त्रीप्रियाः प्रियोपभोगाः' इति पा०। २. 'स्ववस्थितगति०' इति पा०।

३. 'परमगौरवयुक्ताः' इति पा०।

**मध्यानां मध्यैः सारविशेषैर्गुणविशेषा व्याख्याता भवन्ति ॥ ११३ ॥**

और भी—मध्यमसार से युक्त अर्थात् बतलाये हुये सारों में कुछ सार के लक्षण पाये जाते हैं, और कुछ के लक्षण नहीं पाये जाते हैं, ऐसे मध्यसार पुरुषों के गुणों की व्याख्या भी हो गई ॥११३॥

**इति साराण्यष्टौ पुरुषाणां बलप्रमाणविशेषज्ञानार्थमुपदिष्टानि भवन्ति ॥ ११४ ॥**

और भी—ये आठ सार पुरुषों के बल-प्रमाण को विशेष रूप से जानने के लिये उपदेश किये गये हैं ॥ ११४ ॥

**कथं नु शरीरमात्रदर्शनादेव भिषड्मुह्येदयमुपचितत्वाद्बलवान्, अयमल्पबलः कृशत्वात्, महाबलोऽयं महाशरीरत्वात्, अयमल्पशरीरत्वादल्पबल इति; दृश्यन्ते ह्यल्पशरीराः कृशाश्चैके बलवन्तः; तत्र पिपीलिकाभारहरणवत्[1] सिद्धिः। अतश्च सारतः परीक्षेतेत्युक्तम् ॥ ११५ ॥**

सारपरीक्षा का प्रयोजन—शरीर मात्र के देखने से वैद्य समुदाय किस प्रकार मोह को प्राप्त हो जाता है—इस रोगी का शरीर माँस से भरा और दृढ़ है इसलिए बलवान होगा, इस रोगी का शरीर पतला है इसलिए यह दुर्बल होगा, इस रोगी का शरीर बहुत बड़ा है इसलिए बहुत बलवान होगा, इस रोगी का शरीर छोटा है इसलिए कम बल वाला होगा, इस प्रकार वैद्य विचार कर धोखे में पड जाता है। क्योंकि देखा जाता है कि छोटे और पतले शरीर होने पर भी वे बलवान होते हैं, इसमें चींटी का भार ढोने की तरह प्रमाण कुछ लोग उपस्थित करते हैं। जैसे चींटी छोटी और पतले शरीर के होते हुए भी अपने से अनेक गुना अधिक भार उठाकर ले जाती हैं, उसी प्रकार दुर्बल और छोटे शरीर वाले पुरुष भी अधिक बल युक्त होते हैं, और मोटे तथा बड़े शरीर वाले पुरुष भी हीन बल वाले होते हैं, इसलिए सार से परीक्षा करना बतलाया गया है॥

**संहननतश्चेति संहननं, संहतिः[2], संयोजनमित्येकोऽर्थः। तत्र समसुविभक्तास्थि, सुबद्धसन्धि, सुनिविष्टमांसशोणितं, सुसंहतं शरीरमित्युच्यते। तत्र सुसंहतशरीराः पुरुषा बलवन्तः, विपर्ययेणाल्पबलाः, मध्यत्वात् संहननस्य मध्यबला भवन्ति ॥ ११६ ॥**

## (४) संहनन परीक्षा

## ( Investigation for the Compactness of the Body )

संहनन-परीक्षा—शरीर की परीक्षा संहनन से करें संहनन, संहति और संयोजन इनका एक ही अर्थ होता है। जिसके शरीर में हड्डियाँ सम और अलग-अलग उचित रूप में विभक्त हों, सन्धियाँ दृढ़ता से बंधी हो, मांस और रक्त अच्छी तरह अपने-अपने स्थानों में स्थित हो, इस प्रकार के शरीर को सुसंगठित कहा जाता है। संगठित शरीर वाले मनुष्य बलवान होते हैं, इससे विपरीत पुरुष अल्प बल वाले होते हैं, और जो उत्तम और हीन, इन दोनों संगठन के बीच के संहनन से युक्त हों वे मध्य बल वाले होते हैं, अर्थात् उत्तम संहनन होने से, उत्तम बल, हीन संहनन होने से अल्प बल, जो उत्तम संहनन और हीन संहनन इन दोनों से युक्त न हों वे मध्य बल वाले होते हैं ॥ ११६ ॥

**प्रमाणतश्चेति शरीरप्रमाणं पुनर्यथास्वेनाङ्गुलिप्रमाणेनोपदेक्ष्यते उत्सेधविस्तारायामैर्यथाक्रमम्। तत्र पादौ[3] चत्वारि षट् चतुर्दशाङ्गुलानि, जङ्घे त्वष्टादशाङ्गुले षोडशाङ्गुलपरिक्षेपे च, जानुनी चतुरङ्गुले षोडशाङ्गुलपरिक्षेपे, त्रिंशदङ्गुलपरिक्षेपावष्टादशाङ्गुलावूरू,**

---

१. 'पिपीलिकाभारवहनवत्' यो.। २. 'संघातः' ग.।

३. 'पादौ चतुर्दशाङ्गुलौ' ग.। ४. 'परिक्षेपः परिणाहः' चक्रः।

षडङ्गुलदीर्घौ वृषणावष्टाङ्गुलपरिणाहौ, शेफः[1] षडङ्गुलदीर्घं पञ्चाङ्गुलपरिणाहं, द्वादशाङ्गुलि(ल)परिणाहो भगः, षोडशाङ्गुलविस्तारा कटी, दशाङ्गुलं बस्तिशिरः, दशाङ्गुलविस्तारं द्वादशाङ्गुलमुदरं, दशाङ्गुलविस्तीर्णे द्वादशाङ्गुलायामे पार्श्वे, द्वादशाङ्गुलं स्तनान्तरं, द्व्यङ्गुलं स्तनपर्यन्तं, चतुर्विंशत्यङ्गुलविशालं द्वादशाङ्गुलोत्सेधमुरः, द्व्यङ्गुलं[2] हृदयम्, अष्टाङ्गुलौ स्कन्धौ, षडङ्गुलावंसौ, षोडशाङ्गुलौ प्रबाहू[3] पञ्चदशाङ्गुलौ प्रपाणी, हस्तौ द्वादशाङ्गुलौ, कक्षावष्टाङ्गुलौ, त्रिकं द्वादशाङ्गुलोत्सेधम्, अष्टादशाङ्गुलोत्सेधं पृष्ठं, चतुरङ्गुलोत्सेधा द्वाविंशत्यङ्गुलपरिणाहा शिरोधरा, द्वादशाङ्गुलोत्सेधं चतुर्विंशत्यङ्गुलपरिणाहमाननं, पञ्चाङ्गुलमास्यं, चिबुकौष्ठकर्णाक्षिमध्यनासिकाललाटं चतुरङ्गुलं. षोडशाङ्गुलोत्सेधं द्वात्रिंशदङ्गुलपरिणाहं शिरः; इति पृथक्त्वेनाङ्गावयवानां मानमुक्तम् । केवलं पुनः शरीरमङ्गुलिपर्वाणि चतुरशीतिः । तदायामविस्तारसमं समुच्यते । तत्रायुर्बलमोजः सुखमैश्वर्यं वित्तमिष्टाश्चापरे भावा भवन्त्यायत्ताः प्रमाणवति शरीरे; विपर्ययस्त्वतो हीनेऽधिके वा ॥ ११७ ॥

## ( ५ ) प्रमाण परीक्षा

## ( Investigation for the Proportionate Relation of the Different Organs )

प्रमाण द्वारा आयु की परीक्षा — अपनी-अपनी अंगुली के प्रमाण से शरीर के प्रमाण का उपदेश किया जा रहा है। ऊँचाई, चौड़ाई और लम्बाई क्रम से पैर चार, छः और १४ अंगुल का होता है। जंघा की लम्बाई १८ अंगुल, गोलाई १६ अंगुल, जानु की लम्बाई ४ अंगुल और गोलाई १६ अंगुल, ऊरु की गोलाई ३० अंगुल और १८ अंगुल लम्बाई, दोनों अण्डकोष ६ अंगुल लम्बे और ८ अंगुल गोल, लिंग ६ अंगुल लम्बा और ५ अंगुल गोल होता है। भग का विस्तार १२ अंगुल, कमर १६ अंगुल चौड़ी, बस्ति सिर की चौड़ाई १० अंगुल पेट लम्बाई में १२ अंगुल तथा चौड़ाई में १० अंगुल, पार्श्व चौड़ाई में १० अंगुल लम्बाई में १२ अंगुल, दोनों स्तनों के बीच का भाग १२ अंगुल का होता है। दो अंगुल स्तन-पर्यन्त ( काला भाग ) दो अंगुल है, छाती चौड़ाई में २४ अंगुल, ऊँचाई में १२ अंगुल, हृदय ३ अंगुल का, दोनों कन्धा ८-८ अगुल, दोनों अंस ६-६ अंगुल, दोनों प्रबाहु १६-१६ अंगुल, दोनों प्रपाणि ( केहुनी से कलाई तक का भाग ), १५-१५ अंगुल, दोनों हाथ १२-१२ अंगुल, दोनों कांख ८-८ अंगुल, त्रिकास्थि १२ अंगुल ऊंची, पीठ १६ अंगुल ऊंची, गर्दन ऊँचाई में ४ अंगुल, गोलाई में २२ अंगुल, मुख-मण्डल ऊँचाइ में १२ अंगुल, गोलाई में २४ अंगुल, मुख ६ अंगुल, चिबुक, ओष्ठ, दोनों कान, दोनों नेत्र के बीच का स्थान नाक, ललाट ये सब चार अंगुल, सिर ऊँचाई में १६ अंगुल और गोलाई में ३२ अंगुल होता है। ( **चक्रपाणि** ने 'षडङ्गुलोत्सेधं शिरः' इति पृष्ठमनु ग्रीवाया उपरि ज्ञेयम् ) से सिर की ऊँचाई ६ अंगुल की मानी है और गंगाधर ने भी ६ ही अंगुल मानी है)। इस प्रकार शरीर के अंगों के अवयवों का अलग-अलग प्रमाण बताया गया है। केवल (सारा) शरीर ८४ अंगुलिपर्व लम्बा होता है। इस प्रकार यह शरीर आयाम और विस्तार में शरीर के बराबर हो तो उसे समशरीर कहा जाना है। इस समशरीर में आयु, बल, ओज, सुख, ऐश्वर्य, धन, और

---

१. 'अष्टाङ्गुलपरिणाहं शेफः' ह. । २. 'त्र्यङ्गुलं हृदयं' यो. ।

३. 'प्रबाहुरंसादर्वाक् कफोणिपर्यन्तः, प्रपाणिः कफोण्यधस्तात्' चक्रः ।

अन्य अपने मन के अनुकूल पदार्थ प्राप्त होते-रहते हैं। यदि इस मान से शरीर हीन या अधिक प्रमाण हो तो उसकी आयु, बल, ओज, सुखादि, हीन और मध्य होते है ॥ ११७ ॥

**॥ सात्म्यतश्चेति सात्म्यं नाम तद्यत् सातत्येनोपसेव्यमानमुपशेते। तत्र ये घृतक्षीर-तैलमांसरससात्म्याः सर्वरससात्म्याश्च ते बलवन्तः क्लेशसहाश्चिरजीविनश्च भवन्ति, रूक्ष-सात्म्याः पुनरेकरससात्म्याश्च ये ते प्रायेणाल्पबला अल्पक्लेशसहा अल्पायुषोऽल्पसाध-नाश्च भवन्ति, व्यामिश्रसात्म्यास्तु ये ते मध्यबलाः सात्म्यनिमित्ततो भवन्ति ॥ ११८ ॥**

## ( ६ ) सात्म्य परीक्षा ( Investigation for the Homologation )

सात्म्य द्वारा परीक्षा — सात्म्य उसका नाम है जो निरन्तर सेवन करने पर अपने प्रकृति के अनुकूल हो जाय। इसमें जो मनुष्य घृत, दूध, तेल, मांस रस का सात्म्य कर चुके हैं या सभी रसों का सात्म्य कर चुके हैं वे पुरुष बलवान्, क्लेश को सहने वाले और बहुत दिनों तक जीने वाले होते हैं। जो लोग रूक्ष वस्तुओं का सात्म्य कर चुके हैं या केवल एक ही रस का सात्म्य किये हैं वे प्रायः अल्प बल वाले, थोड़े क्लेश को सहने वाले, अल्प आयु वाले और अल्प साधन से युक्त होते है और जो लोग मिले हुये रसों का सात्म्य किये हुये हैं अर्थात् दो, तीन रसों का सात्म्य है मध्य बल वाले होते हैं ॥ ११८ ॥

**॥ सत्त्वतश्चेति सत्त्वमुच्यते मनः। तच्छरीरस्य तन्त्रकमात्मसंयोगात्। तत्त्रिविधं बल-भेदेन—प्रवरं, मध्यम्, अवरं चेति; अतश्च प्रवरमध्यावरसत्त्वाः पुरुषा भवन्ति। तत्र प्रवर-सत्त्वाः सत्त्वसारास्ते सारेषूपदिष्टाः, स्वल्पशरीरा ह्यपि ते निजागन्तुनिमित्तासु महतीष्वपि पीडास्वव्यथा[1] दृश्यन्ते सत्त्वगुणवैशेष्यात्; मध्यसत्त्वास्त्वपरानात्मन्युपनिधाय संस्तम्भय-न्त्यात्मनाऽऽत्मानं परैर्वाऽपि संस्तभ्यन्ते; हीनसत्त्वास्तु नात्मना नापि परैः सत्त्वबलं प्रति शक्यन्ते उपस्तम्भयितुं, महाशरीरा ह्यपि ते स्वल्पानामपि वेदनानामसहा दृश्यन्ते, सन्नि-हितभयशोकलोभमोहमाना रौद्रभैरवद्विष्टबीभत्सविकृतसंकथास्वपि च पशुपुरुषमांसशो-णितानि चावेक्ष्य विषादवैवर्ण्यमूर्च्छोन्मादभ्रमप्रपतनानामन्यतममाप्नुवन्त्यथवा मर-णमिति ॥ ११९ ॥**

## ( ७ ) सत्त्व परीक्षा ( Investigation for Mental State )

सत्त्व द्वारा परीक्षा — इस प्रकार करनी चाहिये। सत्त्व मन को कहा जाता है। वह सत्त्व आत्मा के संयोग से शरीर का नियमन करने वाला होता है। यह बल भेद से तीन प्रकार का होता है। १. प्रवर, २. मध्यम, ३. अवर, इसलिये पुरुष भी तीन प्रकार के प्रवर, मध्यम और अवर सत्त्व वाले होते हैं। इनमें प्रवर सत्त्व वाले सत्त्वसार होते हैं। सारों के वर्णन में उनका विवेचन हो चुका है। वे सत्त्वसार वाले मनुष्य छोटे शरीर होने पर भी सत्त्व गुण की अधिकता होने से निज ( वात, पित्त, कफ ) और आगन्तुक कारणों से उत्पन्न होने वाली बड़ी से बड़ी विपत्तियों में या रोगों में भी नहीं घबड़ाते।

मध्य सत्त्व वाले पुरुष दूसरों को अपने में रख कर अर्थात् उनका सहारा लेकर अपने से अपने को अवलम्बित कर कार्य करते हैं। अथवा दूसरे से आश्वासन पाकर अपना कार्य करते हैं। ( अर्थात् विपत्ति या रोग आ जाने पर दूसरे मनुष्यों का उदाहरण देखकर अर्थात् अमुक व्यक्ति के ऊपर विपत्ति या रोग का आक्रमण हुआ था उससे छुटकारा अमुक उपाय या अमुक वैद्य की

१. 'पीडास्वव्यग्रा' इति पा०।

चिकित्सा करने पर हो गया था—इस बात को ध्यान में रखकर विपत्ति को सहन करते हैं। या दूसरा कोई व्यक्ति उसे समझा देता है कि 'घबड़ाओ नहीं इन-इन उपायों के करने से या अमुक वैद्य की चिकित्सा करने से शीघ्र ही अच्छे हो जावोगे' इस प्रकार की बातें सुनकर वे अपने कष्ट को सह लेते हैं )।

हीन सत्त्व वाले पुरुष न अपने स्वयं दूसरों को उदाहरण स्वरूप में देखकर, न दूसरों के समझाने पर भी अपने मन के वेग को रोक सकते हैं। अर्थात् विपत्ति आने पर रोते और चिल्लाते हैं। ऐसे हीन सत्त्ववाले पुरुष बहुत बड़े शरीर होने पर भी छोटी-छोटी विपत्तियों को भी सहने में असमर्थ दिखाई पड़ते हैं और उनके पास सदा भय, शोक, लोभ, मोह और मान ( अहंकार ) इकट्ठा रहता है। रौद्र, भैरव, अप्रिय, घृणित, विकृत कथाओं को सुनकर, पशु और पुरुष के मांस या रक्त को देखकर विषाद ( दुख ), वैवर्ण्य, मूर्च्छा, पागलपन, चक्कर का आना, या गिर पड़ना आदि कारणों में किसी एक को अवश्य प्राप्त करते हैं। या इन्हीं कारणों से उनकी मृत्यु भी हो जाती है ॥ ११९ ॥

**ॐ आहारशक्तितश्चेति आहारशक्तिरभ्यवहरणशक्त्या जरणशक्त्या च परीक्ष्या; बलायुषी ह्याहारायत्ते ॥ १२० ॥**

## ( ८ ) आहार परीक्षा
## ( Investigation for Intake and Digestive Capacity )

आहार-शक्ति के द्वारा इस प्रकार परीक्षा करे — आहार-शक्ति की परीक्षा भोजन करने की शक्ति से या पचाने की शक्ति को देखकर की जाती है। बल और आयु आहार के अधीन होता है ॥ १२० ॥

**व्यायामशक्तितश्चेति व्यायामशक्तिरपि कर्मशक्त्या परीक्ष्या। कर्मशक्त्या ह्यनुमीयते बलत्रैविध्यम् ॥ १२१ ॥**

## ( ९ ) व्यायामपरीक्षा ( Investigation for the Body-Power )

व्यायाम शक्ति के द्वारा रोग की परीक्षा इस प्रकार करें — व्यायाम शक्ति की भी परीक्षा कार्य करने की शक्ति से होती है। कार्य करने की शक्ति से यह अनुमान किया जाता है कि इसके शरीर में उत्तम, मध्यम, हीन बल में कोई एक बल है। अधिक कार्य करने की शक्ति से उत्तम बल, मध्य कार्य की शक्ति से मध्यम बल और अल्प कार्य करने की शक्ति से हीनबल, यह अनुमान से ही जाना जाता है ॥ १२१ ॥

**वयस्तश्चेति कालप्रमाणविशेषापेक्षिणी हि शरीरावस्था वयोऽभिधीयते। तद्वयो यथा[1]स्थूलभेदेन त्रिविधं—बालं, मध्यं, जीर्णमिति। तत्र बालमपरिपक्वधातुमजातव्यञ्जनं सुकुमारमक्लेशसहमसंपूर्णबलं श्लेष्मधातुप्रायमाषोडशवर्षं, विवर्धमानधातुगुणं पुनः प्रायेणानवस्थितसत्त्वमात्रिंशद्वर्षमुपदिष्टं; मध्यं पुनः समत्वागतबलवीर्यपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणवचनविज्ञानसर्वधातुगुणं बलस्थितमवस्थितसत्त्वमविशीर्यमाणधातुगुणं पित्तधातुप्रायमाषष्टिवर्षमुपदिष्टम्; अतः परं हीयमानधात्विन्द्रियबलवीर्यपौरुषपराक्रमग्रहणधारणस्मरणवचनविज्ञानं भ्रश्यमानधातुगुणं वायुधातुप्रायं क्रमेण जीर्णमुच्यते आवर्षशतम्। वर्षशतं खल्वायुषः प्रमाणमस्मिन् काले; सन्ति च पुनरधिकोनवर्षशतजीविनोऽपि मनु-**

१. 'यथावस्थाभेदेन' इति पा०।

**ष्याः; तेषां विकृतिवर्ज्यैः प्रकृत्यादिबलविशेषैरायुषो लक्षणतश्च प्रमाणमुपलभ्य वयसस्त्रित्वं विभजेत् ॥ १२२ ॥**

## ( १० ) वयपरीक्षा ( Investigation for the Age )

वय द्वारा परीक्षा — काल-प्रमाण के विशेष की अपेक्षा रखने वाली शरीर की अवस्था को वय कहा जाता है। वह स्थूल रूप से भेद करने पर तीन प्रकार की होती है—बाल, मध्य और जीर्ण।

बालावस्था — इनमें बाल अवस्था उसे कहते हैं जिसमें शरीर की धातुएँ पूर्ण रूप से पकी न हों, शरीर में मूँछ आदि चिह्न उत्पन्न न हुए हों, शरीर कोमल हो, क्लेश को सहने में असमर्थ हो, सभी प्रकार से शरीर में बल की वृद्धि न हुई हो, शरीर में कफ की प्रधानता हो और १६ वर्ष तक की अवस्था हो। शरीर की धातुएँ बढ़ती हुई अपने कार्य में तत्पर हों, प्रायः मन चञ्चल रहता हो और तीस वर्ष के पहले-पहल की अवस्था हो तो उसे भी बाल्यावस्था ही कहते हैं। अर्थात् बाल्यावस्था का दो भेद किया गया है। १ से १६ वर्ष तक जिसमें कफ की प्रधानता होती है और दूसरा रस धातुओं के बढ़ने और मन के अस्थिर रहने पर तीस वर्ष तक।

मध्यावस्था — इस अवस्था में अपनी उचित मात्रा में जिसके शरीर में बल, वीर्य, पौरुष, पराक्रम, ग्रहण, धारण, स्मरण, और वचन एवं विज्ञान की शक्ति आ गई हो और सभी धातुओं के गुण से शरीर सम्पन्न हो गया हो, शरीर में बल की स्थिति अच्छे रूप में, मन की, स्थिति अच्छे रूप में हो और धातुओं के गुण जिसके शरीर से नष्ट नहीं हुए हों और पित्त धातु की प्रधानता हो ऐसे ६० वर्ष की अवस्था तक मध्यम वय माना गया है।

जीर्णावस्था—इसके बाद शरीर, धातु, रस, रक्त आदि इन्द्रियोंका बल, वीर्य, पुरुषार्थ, पराक्रम, ग्रहण, धारण, स्मरण, वचन एवं विज्ञान की शक्तियाँ घटने लगती हैं और धातुओं के गुण नष्ट होने लगते हैं। वायु गुण की प्रधानता हो जाती है। १०० वर्ष तक की अवस्था को जीर्ण कहते हैं। १०० वर्ष की आयु इस काल में मानी जाती है। पर कुछ मनुष्य ऐसे भी होते हैं जो इससे कम या इससे अधिक काल तक भी जीते है। उन लोगों के लिये विकृति को छोड़कर प्रकृति आदि बल के भेदों की परीक्षा से और आयु के लक्षण से आयु का प्रमाण निश्चय कर उसी के अनुसार आयु का तीन भाग करना चाहिये॥ १२२ ॥

**एवं प्रकृत्यादीनां विकृतिवर्ज्यानां भावानां प्रवरमध्यावरविभागेन बलविशेषं विभजेत्। विकृतिबलत्रैविध्येन तु दोषबलं त्रिविधमनुमीयते। ततो भैषज्यस्य तीक्ष्णमृदुमध्यविभागेन त्रैविध्यं विभज्य यथादोषं भैषज्यमवचारयेदिति ॥ १२३ ॥**

प्रकृत्यादि दशविध परीक्षा का महत्त्व — इस प्रकार विकृति को छोड़कर प्रकृति इत्यादि १० परीक्ष्य भावों से रोगी के बल की विशेषता के अनुसार प्रवर, मध्य, भागों में विभाग करे। विकृति के अनुसार प्रवर, मध्य, अवर भेद से दोष के तीन बल का अनुमान करे। इसके बाद औषध का तीक्ष्ण मृदु और मध्य भेद से तीन विभाग कर दोष के अनुसार अर्थात् प्रवर में तीक्ष्ण मध्य में मध्य, अवर में मृदु औषधि का प्रयोग करे॥ १२३ ॥

**आयुषः प्रमाणज्ञानहेतोः पुनरिन्द्रियेषु[1] जातिसूत्रीये च लक्षणान्युपदेक्ष्यन्ते ॥ १२४ ॥**

वयः परीक्षा — आयु के प्रमाण को जानने के हेतु लक्षण, इन्द्रियस्थान में और शारीर स्थान के जातिसूत्रीय ८वें अध्याय में कहेंगे॥ १२४ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त १२४ गद्य तक चिकित्साशास्त्र में प्रयुक्त होने वाले दशविधपरीक्ष्य भावों

१. 'पुनरिन्द्रियस्थाने' यो.

में देशपरीक्षा ( ७वीं ) का प्रकरण चल रहा था। देशपरीक्षा में भी आतुरपरीक्षा ( ख) का वर्णन ९४वें गद्य से ही प्रारम्भ है जिसकी समाप्ति १२४वें गद्य में हुई है। इसके बाद पुनः १२५वें गद्य में ८वीं परीक्षा 'काल' का प्रकरण प्रारम्भ हो रहा है।

**कालः पुनः संवत्सरश्चातुरावस्था च। तत्र संवत्सरो द्विधा त्रिधा षोढा द्वादशधा भूयश्चाप्यतः प्रविभज्यते तत्तत्कार्यमभिसमीक्ष्य। अत्र[1] खलु तावत् षोढा प्रविभज्य कार्यमुपदेक्ष्यते—हेमन्तो ग्रीष्मो वर्षाश्चेति शीतोष्णवर्षलक्षणास्त्रय ऋतवो भवन्ति, तेषामन्तरेष्वितरे साधारणलक्षणास्त्रय ऋतवः-प्रावृट्शरद्वसन्ता इति। प्रावृडिति प्रथमः प्रवृष्टः[2] कालः, तस्यानुबन्धो हि वर्षाः। एवमेते संशोधनमधिकृत्य षड् विभज्यन्ते ऋतवः॥१२५॥**

( ८ ) काल परीक्षा — संवत्सर और आतुर की अवस्था को काल कहते हैं। इसमें संवत्सर को दो, तीन, छः, बारह या इससे भी अधिक भिन्न-भिन्न कार्यों के अनुसार विभाग किया जाता है। उस काल को यहाँ पर छः विभाग कर कार्यों का उपदेश कर रहे हैं। १. हेमन्त, २. ग्रीष्म, ३. वर्षा, यह तीन ऋतु क्रम से शीत, उष्ण, वर्षा लक्षण वाली होती हैं अर्थात् इन्हें जाड़ा, गर्मी और वर्षा कहते हैं। इन ऋतुओं के बीच में इससे भिन्न प्रावृड्, शरद्, वसन्त, यह तीन ऋतु साधारण कही जाती हैं। अर्थात् इनमें क्रम से न अधिक बरसात होती, न अधिक जाड़ा पड़ता, न अधिक गर्मी पड़ती। प्रावृड् वर्षा के प्रथम काल को कहते हैं। उससे लगे हुए काल को वर्षा कहते हैं। इस प्रकार यह छः ऋतुएँ दोषों के संशोधन के अनुसार विभाग कर बतायी गयी हैं॥१२५॥

**तत्र साधारणलक्षणेष्वृतुषु वमनादीनां प्रवृत्तिर्विधीयते, निवृत्तिरितरेषु। साधारणलक्षणा हि मन्दशीतोष्णवर्षत्वात् सुखतमाश्च भवन्त्यविकल्पकाश्च शरीरौषधानाम्, इतरे पुनरत्यर्थशीतोष्णवर्षत्वाद् दुःखतमाश्च भवन्ति विकल्पकाश्च शरीरौषधानाम्॥ १२६॥**

नित्यग काल ( ऋतु ) और संशोधन — इन ऋतुओं में जो साधारण तीन ऋतुएँ प्रावृड, शरद् एवं वसन्त बतायी गयी हैं। उनमें वमन आदि संशोधन क्रिया कराने का विधान है। इनसे भिन्न तीन वर्षा, हेमन्त, व ग्रीष्म में इनकी निवृत्ति अर्थात् वमनादि क्रिया नहीं की जाती। साधारण लक्षण वाली ऋतुओं में जाड़ा, गर्मी व बरसात मन्द रूप में होती हैं। इसलिये वे सुखकारी होते हैं। शरीर और औषध का प्रयोग किसी भी प्रकार के उपद्रव करने वाले नहीं होते। अर्थात् साधारण काल में जल्दी वमन आदि का प्रयोग किया जाय तो वे कोई भी उपद्रव नहीं करते। इससे भिन्न तीन ऋतुएँ वर्षा, हेमन्त व ग्रीष्म अधिक वर्षा, जाड़ा और गर्मी होने के कारण दुःखकर होती हैं और शरीर और औषधियों के लिये विकल्पक ( उपद्रव ) करने वाले होते हैं॥ १२६॥

**तत्र हेमन्ते ह्यतिमात्रशीतोपहतत्वाच्छरीरमसुखोपपन्नं भवत्यतिशीतवाताध्मातमतिदारुणीभूतमवबद्धदोषं[3] च, भेषजं पुनः संशोधनार्थमुष्णस्वभावमतिशीतोपहतत्वान्मन्दवीर्यत्वमापद्यते, तस्मात्तयोः संयोगे संशोधनमयोगायोपपद्यते शरीरमपि च वातोपद्रवाय। ग्रीष्मे पुनर्भृशोष्णोपहतत्वाच्छरीरमसुखोपपन्नं भवत्युष्णवातातपाध्मातमतिशिथिलमत्यर्थप्रविलीनदोषं, भेषजं पुनः संशोधनार्थमुष्णस्वभावमुष्णानुगमनात्तीक्ष्णतरत्वमापद्यते, तस्मात्तयोः संयोगे संशोधनमतियोगायोपपद्यते शरीरमपि पिपासोपद्रवाय। वर्षासु तु मेघजलावतते गूढार्कचन्द्रतारे धाराकुले वियति भूमौ पङ्कजलपटलसंवृतायामत्यर्थोपक्लिन्नशरीरेषु भूतेषु विहतस्वभावेषु च केवलेष्वौषधग्रामेषु तोयतोयदानुगतमारुत[4]-**

१. 'तं तु' यो.। २. 'प्रवृष्टः' पा०। ३. 'अवरुद्धदोषं' ग.।
४. '०मारुतसंसर्गोपहतेषु संसर्गाद् गुरुप्रवृत्तानि' ग.।

**संसर्गाद् गुरुप्रवृत्तीनि वमनादीनि भवन्ति, गुरुसमुत्थानानि च शरीराणि। तस्माद्वमनादीनां निवृत्तिर्विधीयते वर्षान्तेष्वृतुषु, न चेदात्ययिकं कर्म। आत्ययिके पुनः कर्मणि काममृतुं विकल्प्य कृत्रिमगुणोपधानेन यथर्तुगुणविपरीतेन भेषजं संयोगसंस्कारप्रमाणविकल्पेनोपपाद्य प्रमाणवीर्यसमं कृत्वा ततः प्रयोजयेदुत्तमेन यत्नेनावहितः॥ १२७॥**

और भी — हेमन्त ऋतु में अतिमात्र शीत से पीड़ित होने के कारण शरीर सुखी नहीं होता और अत्यन्त शीतल वायु से परिपूर्ण होता है। शरीर में दोष अत्यन्त कठोर और बंधे हुये रहते हैं। ऐसे शरीर में जब उष्ण स्वभाव वाली औषध को संशोधन के लिए प्रयोग किया जाता है, तो उसका भी प्रभाव अधिक शीत से पीड़ित होने के कारण मन्दवीर्य हो जाता है। ऐसी दशा में अत्यन्त शीत से पीड़ित शरीर और अधिक शीत से मन्द प्रभाव वाली औषधि इन दोनों का संयोग होने पर संशोधन अयोग के लिये हो जाता है। अर्थात् उससे उत्तम रीति से संशोधन नहीं होता और शरीर भी वात के उपद्रवों से युक्त हो जाता है क्योंकि जब औषधि अपना सम्यक् योग नहीं कर पाती तो वह वायु को कुपित कर देती है जिससे शरीर में अनेक प्रकार के वायु जन्य रोग हो जाते हैं।

ग्रीष्म ऋतु में अत्यन्त गर्मी से पीड़ित होने के कारण शरीर असुखी हो जाता है। अत्यन्त उष्ण वायु एवं धूप से पूर्ण हो जाने से शरीर अधिक शिथिल हो जाता है और दोष शरीर में अत्यन्त लीन हो जाते हैं उष्ण स्वभाव वाले संशोधन के लिये प्रयोग की गयी औषध उष्ण शरीर और उष्ण संशोधन के संयोग से तीक्ष्ण गुण वाली हो जाती है। इसलिये गर्म औषधि व गर्म शरीर होने पर संशोधन औषधियाँ अतियोगकारक हो जाती और शरीर भी अधिक प्रवास के उपद्रव से युक्त हो जाता है।

वर्षाकाल में आकाश बादलों से घिरा होता है अतः सूर्य, चन्द्रमा और तारे छिपे रहते हैं और आकाश-मंडल धाराओं से व्याप्त होता है। पृथ्वी कीचड़ और जल के समूह से व्याप्त रहती है इसलिये मनुष्य का शरीर भी अत्यन्त गीला होता है और सम्पूर्ण औषधियों का स्वभाव भी पृथ्वी आदि के गीले होने से तथा जल और मेघ से दूषित वायु के लगने से नष्ट हो जाता है। इसलिये वमन कारक औषधियाँ भारी स्वभाव वाली हो जाती हैं। यदि उनका प्रयोग इस ऋतु में किया जाय तो न वे स्वयं अच्छी प्रकार निकलती हैं और न दोषों को उचित रूप से निकालती हैं और शरीर भी रोगों के लिये गुरु समुत्थ हो जाता है। अर्थात् संशोधन से क्लेश पाया हुआ शरीर अधिक परिश्रम से अधिक दिनों में अपनी प्रकृति को प्राप्त होता है। इसलिये वमन आदि संशोधन विधियों की वर्षा, हेमन्त, ग्रीष्म एवं वर्षा में निवृत्ति की जाती है अर्थात् इन ऋतुओं में इनका प्रयोग नहीं किया जाता, यदि कोई हानिकारक ऐसा रोग न हो जिसमें वमन इत्यादि कराना अनिवार्य हो। अर्थात् अनिवार्य होने पर इन ऋतुओं में भी वमन आदि क्रिया कराई ही जाती है। सामान्यावस्था में इन ऋतुओं में वमन आदि का निषेध है। पर आत्ययिक अर्थात् किसी विशेष परिस्थिति में ऋतु के विपरीत गुणों को उत्पन्न कर आवश्यकतानुसार औषधियों के संयोग-संस्कार-प्रमाण-मात्रा-प्रमाणों को वीर्य के अनुसार बना कर यत्नपूर्वक सावधान होकर वैद्य प्रयोग कर सकता है॥ १२७॥

**❀आतुरावस्थास्वपि तु कार्याकार्यं प्रति कालाकालसंज्ञा; तद्यथा—अस्यामवस्थायामस्य भेषजस्याकालः, कालः पुनरन्यस्येति; एतदपि हि भवत्यवस्थाविशेषेण; तस्मादातुरावस्थास्वपि हि कालाकालसंज्ञा। तस्य परीक्षा—मुहुर्मुहुरातुरस्य सर्वावस्थाविशेषावेक्षणं**

**यथावद्भेषजप्रयोगार्थम्। न ह्यतिपतितकालमप्राप्तकालं वा भेषजमुपयुज्यमानं यौगिकं भवति; कालो हि भैषज्यप्रयोगपर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति॥ १२८॥**

औषधि के काल तथा अकाल — कार्य और अकार्य को ध्यान में रखकर रोगी की अवस्था में भी काल और अकाल यह दो विभाग किया जाता है। जैसे इस अवस्था में इस औषधि का काल है, इस औषधि का काल नहीं है। यही अवस्था-विशेष का फल है। इसलिये आतुर की अवस्था में भी काल और अकाल यह दो संज्ञाएँ रखी गयी हैं। 'आतुर की सभी विशेष अवस्था को उचित रूप में बार-बार देख कर उसकी परीक्षा करनी चाहिये। औषधि-प्रयोग समय के बीत जाने पर या समय के पहले किया जाता है तो वह उचित लाभ नहीं करता। समय पर प्रयुक्त औषधि लाभ करती है॥ १२८॥

**प्रवृत्तिस्तु प्रतिकर्मसमारम्भः। तस्य लक्षणं भिषगौषधातुरपरिचारकाणां क्रियासमायोगः॥ १२९॥**

(९) प्रवृत्ति — प्रत्येक के प्रति चिकित्सा का आरंभ करना ही प्रवृत्ति कहा जाता है। उसका लक्षण यह है—वैद्य, औषध, रोगी, सेवक इनकी उचित क्रियाओं का उचित रूप में संयोग होना अर्थात् इन चारों का अपनी क्रियाओं में लग जाना ही प्रवृत्ति है॥ १२९॥

**उपायः पुनर्भिषगादीनां सौष्ठवमभिविधानं[1] च सम्यक्। तस्य लक्षणं—भिषगादीनां यथोक्तगुणसंपद् देशकालप्रमाणसात्म्यक्रियादिभिश्च सिद्धिकारणैः सम्यगुपपादितस्यौषधस्यावचारणमिति॥ १३०॥**

(१०) उपाय — वैद्य आदि चारों पादों की उत्तमता को उपाय कहते हैं। अर्थात् यह चारों अपने कार्यों को क्रियाओं द्वारा सुन्दर रूप से बनाकर अपने कार्य में तत्पर रहें तो उसको उपाय कहते हैं। उसका लक्षण यह है—वैद्य आदि चारों का अपने-अपने गुणों से युक्त होना तथा देश, काल, प्रमाण, सात्म्य और क्रिया आदि सिद्धि के कारणों से उचित रूप में बनाई गई औषधियों का प्रयोग करना॥ १३०॥

**एवमेते दश परीक्ष्यविशेषाः पृथक् पृथक् परीक्षितव्या भवन्ति॥ १३१॥**

दशविध परीक्षा का उपसंहार — इस प्रकार इन दस परीक्षा करने योग्य वस्तुओं की अलग-अलग परीक्षा करना आवश्यक होता है॥ १३१॥

**परीक्षायास्तु खलु प्रयोजनं प्रतिपत्तिज्ञानम्। प्रतिपत्तिर्नाम यो विकारो यथा प्रतिपत्तव्यस्तस्य तथाऽनुष्ठानज्ञानम्॥ १३२॥**

परीक्षा का प्रयोजन — परीक्षा का प्रयोजन प्रतिपत्ति ज्ञान है। जिस रोग का जिस प्रकार आयुर्वेद शास्त्र में उत्पत्ति, लक्षण आदि बताया है उसे उसी प्रकार जान कर जिस प्रकार शास्त्रों में रोग की अवस्था के अनुसार चिकित्सा बतायी है उसे उसी प्रकार करने को प्रतिपत्ति कहते हैं॥ १३२॥

**विमर्श** — इस प्रकार दशविधपरीक्ष्य भावों का प्रकरण जो ६८ वें गद्य""से प्रारम्भ हुआ था उसकी समाप्ति यहाँ हुई है। इस सम्बन्ध में पृ. ७९६ की सारणी द्रष्टव्य है।

**यत्र तु खलु वमनादीनां प्रवृत्तिः, यत्र च निवृत्तिः, तद्व्यासतः सिद्धिषूत्तरमुपदेक्ष्यामः॥ १३३॥**

---

१. 'अभिसंधानम्' इति पा०।

## ( छ ) पञ्चकर्मार्थ द्रव्यसंग्रह
## ( Drugs for Panch Karma Therapy )

वमनादि प्रकरण — जहाँ वमन आदि क्रियाओं की प्रवृत्ति और निवृत्ति की जाती है। अर्थात् जहाँ-जहाँ जिन-जिन अवस्थाओं में वमन आदि का विधान और वमनादि क्रियाओं का निषेध है यह दोनों बातें आगे सिद्धि स्थान में विस्तार से कही जायँगी ॥ १३३ ॥

**प्रवृत्तिनिवृत्तिलक्षणसंयोगे तु गुरुलाघवं संप्रधार्य सम्यगध्यवस्येदन्यतरनिष्ठायाम्। सन्ति हि व्याधयः शास्त्रेषूत्सर्गापवादैरुपक्रमं प्रति निर्दिष्टाः। तस्माद्गुरुलाघवं संप्रधार्य सम्यगध्यवस्येदित्युक्तम् ॥ १३४ ॥**

प्रवृति तथा निवृत्ति के संयोग में कर्त्तव्य — प्रवृत्ति और निवृत्ति अर्थात् वमन कराने और न कराने योग्य एक ही रोग उत्पन्न हो जाय तो उसमें रोग और दोष इन दोनों की गुरुता और लघुता का ठीक विचार कर कोई एक, वमन की प्रवृत्ति या निवृत्ति, करानी चाहिये। शास्त्रों में उत्सर्ग ( विधि ) और अपवाद ( निषेध ) रूप से चिकित्सा का व्याधियों में निर्देश किया गया है इसलिये गौरव-लाघव का ठीक-ठीक विचार कर चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १३४ ॥

**यानि तु खलु वमनादिषु भेषजद्रव्याण्युपयोगं गच्छन्ति तान्यनुव्याख्यास्यामः। तद्यथा—फलजीमूतकेक्ष्वाकुधामार्गवकुटजकृतवेधनफलानि, फलजीमूतकेक्ष्वाकुधामार्गवपत्रपुष्पाणि आरग्वधवृक्षकमदनस्वादुकण्टकपाठापाटलाशार्ङ्गेष्टामूर्वासप्तपर्णनक्तमालपिचुमर्दपटोलसुषवीगुडूचीचित्रकसोमवल्कशतावरीद्वीपी[1]शिग्रुमूलकषायैः, मधुकमधूककोविदारकर्बुदारनीपविदुल[2]बिम्बीशणपुष्पीसदापुष्पाप्रत्यकपुष्पाकषायैश्च, एलाहरेणुप्रियङ्गुपृथ्वीकाकुस्तुम्बुरुतगरनलदह्रीवेरतालीशो[3]शीरकषायैश्च, इक्षुकाण्डेक्ष्विक्षुवालिकादर्भपोटगलकालङ्कृ(ङ्क)तकषायैश्च, सुमनासौमनस्यायनीहरिद्रादारुहरिद्रावृश्चीरपुनर्नवामहासहाक्षुद्रसहाकषायैश्च, शाल्मलिशाल्मलिकभद्रपर्ण्येलापर्ण्युपोदिकोद्दालकधन्वनराजादनोपचित्रागोपीशृङ्गाटिकाकषायैश्च, पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरसर्षपफाणितक्षीरक्षारलवणोदकैश्च, यथालाभं यथेष्टं वाऽप्युपसंस्कृत्य वर्तिक्रियाचूर्णावलेहस्नेहकषायमांसरसयवागूयूषकाम्बलिकक्षीरोपधेयान्मोदकानन्यांश्च भक्ष्यप्रकारान्[4] विविधाननुविधाय यथार्हं वमनार्हाय दद्याद्विधिवद्वमनम्। इति कल्पसंग्रहो वमनद्रव्याणाम्। कल्पमेषां विस्तरेणोत्तरकालमुपदेक्ष्यामः ॥ १३५ ॥**

### ( १ ) वमनद्रव्यकल्प संग्रह

वमनार्थ द्रव्य — जो औषध द्रव्य वमन आदि क्रियाओं में प्रयोग किए जाते हैं उनकी व्याख्या की जाती है। जैसे, फल ( मदनफल ), जीमूतक ( बन्दाल ), इक्ष्वाकु ( तितलौकी ), धामार्गव ( पीतघोषा ), कुटज ( इन्द्रजौ ), कृतवेधन ( कडुई तरोई ), इनके फल और मैनफल, जीमूतक, और धामार्गव के पत्र एवं पुष्प, अमलतास, कुरैया, मैनफल, स्वादुकण्टक ( विकङ्कत या छोटा गोखरू ), पाठा ( पाढ ), पाटला ( पाढल ), शार्ङ्गेष्टा ( गुञ्जा-घुंघुची ), मूर्वा ( मरोरा ), छतिवन, करञ्ज, पिचुमर्द ( नीम ), पटोल, सुषवी ( करैला ), गिलोय, सोमवल्क ( श्वेत खदिर ), शतावर, द्वीपी ( कण्टकारी रेंगनी ) और सहिजन का मूल इनका कषाय, मुलेठी, महुआ का फूल,

१. '०द्वीपिशग्रु०' इति पा०। २. '०निचुल' यो.। ३. '०तालीशगोपीकषायैश्च' यो.। ४. 'योगान्' इति पा०।

कोविदार ( कचनार सफेद ), कर्बुदार ( कचनार लाल ), नीप ( कदम ), विदुल ( बेंत ), बिम्बी ( कुन्दरु ), शणपुष्पी ( वनसनई ), सदापुष्पी ( रक्त मदार ), प्रत्यक् पुष्पी ( अपामार्ग, चिचिरी ), इनका कषाय, एला ( इलायची छोटी ), हरेणु ( सम्भालू बीज ), प्रियङ्गु, पृथ्वीका ( मगरैला ), कुस्तुम्बुरु तगर, नलद ( गुग्गुलु या जटामांसी ), ह्रीबेर, तालीशपत्र, खश इनका कषाय, ईख, काण्डेक्षु ( ईख भेद ), इक्षुवालिका दर्भ ( कुश भेद ) पोटगल कालंकृत (कसौंजा ) इनका कषाय, सुमना ( चमेली ), सौमनस्यायनी ( चमेली की कली या जावित्री ), हल्दी, दारुहल्दी, वृश्चीर ( श्वेत पुनर्नवा ), रक्त पुनर्नवा, महासहा ( माषपर्णी ), क्षुद्रसहा ( मुद्गपर्णी ), इनका क्वाथ, शाल्मलि ( सेमल ), शाल्मलिक ( छोटा सेमल ), भद्रपर्णी एलापर्णी उपोदिका ( पोई का साग ), उद्दालक ( लसोड़ा ), धन्वन ( धामन वृक्ष की छाल ), राजादन ( खिरनी ), उपचित्रा ( एरण्ड ), गोपी (सरिवन), श्रृंगारिका इनका कषाय, पीपर, पीपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, सरसों, रात्र, दूध, क्षार, नमक इनके जलों से यथालाभ व जितना अपना इच्छित द्रव्य हो उन्हें लेकर संस्कार द्वारा वर्त्ति, चूर्ण, अवलेह, स्नेह, कषाय, मांसरस, यवागू, यूष, काम्बलिक दूध, इनमें उपर्युक्त बताये हुये औषधों का प्रयोग करना चाहिये। या मोदक या अन्न के अनेक प्रकार के योगों को बनाकर, जो रोगी की प्रकृति के अनुकूल हो, वमन करने योग्य पुरुष को विधिपूर्वक वमनार्थ दे। कल्प स्थान में वमन द्रव्यों की कल्पना विस्तार से आगे कहेंगे॥

**विरेचनद्रव्याणि तु श्यामात्रिवृच्चतुरङ्गुलतिल्वकमहावृक्षसप्तलाशङ्खिनीदन्तीद्रवन्तीनां क्षीरमूलत्वक्पत्रपुष्पफलानि यथायोगं तैस्तैः क्षीरमूलत्वक्पत्रपुष्पफलैर्विक्लिप्ताविक्लिप्तैः[1], अजगन्धाश्वगन्धाजश्रृङ्गीक्षीरिणीनीलिनीक्लीतककषायैश्च, प्रकीर्योदकीर्यामसूरविदलाकम्पिल्लकविडङ्गगवाक्षीकषायैश्च, पीलुप्रियालमृद्वीकाकाश्मर्यपरूषकबदरदाडिमामलकहरीतकीबिभीतकवृश्चीरपुनर्नवाविदारिगन्धादिकषायैश्च, सीधुसुरासौवीरकतुषोदकमैरेयमेदकमदिरामधुमधूलकधान्याम्लकुवलबदरखर्जूरकर्कन्धुभिश्च, दधिदधिमण्डोदश्विद्भिश्च, गोमहिष्यजावीनां च क्षीरमूत्रैर्यथालाभं यथेष्टं वाऽप्युपसंस्कृत्य वर्तिक्रियाचूर्णासवलेहस्नेहकषायमांसरसयूषकाम्बलिकयवागूक्षीरोपधेयान् मोदकानन्यांश्च भक्ष्यप्र(वि)कारान् विविधांश्च योगाननुविधाय यथार्हं विरेचनार्हाय दद्याद्विरेचनम्। इति कल्पसंग्रहो विरेचनद्रव्याणाम्। कल्पमेषां[2] विस्तरेण यथावदुत्तरकालमुपदेक्ष्यामः॥ १३६॥**

## ( २ ) विरेचनद्रव्यकल्प संग्रह

विरेचनार्थ द्रव्य — विरेचन द्रव्य-श्यामा ( काली निशोथ ), त्रिवृत् ( सफेद निशोथ ), चतुरंगुल ( अमलतास ), तिल्वक ( रोध्र सुश्रुत के सूत्र स्थान ३८ वें अध्याय श्यामादिगण की टीका करते हुये डल्हण ने 'तिल्वको रोध्राकारो बृहत्पत्रो रक्तत्वको वैरेचनिकः' से रोध्र की तरह दूसरे वृक्ष को माना है जो विरेचन करने वाला होता है। रोध्र का प्रयोग मल बाँधने या रोकने के लिये किया जाता हैं।), महावृक्ष ( सेहुँड़ का दूध ), सप्तला ( सतधरिया सेहुँड़ ), शंखिनी ( यवतिक्ता ), दन्ती, द्रवन्ती ( बड़ी दंती ), इन औषधियों का दूध, मूल, छिल्का पत्ती, फूल, फल योग के अनुसार अर्थात् जिसका जहा उचित प्रयोग हो वहाँ करे इन औषधियों में एक या दो या समस्त को लेकर इनका दूध, जड़, त्वचा, पत्ती, फूल, फल आदि का आगे बताये हुये द्रव्यों के क्वाथ आदि के द्वारा विधि पूर्वक से बनाकर विरेचन के लिये प्रयोग करे। जितना मिल जाय उतने द्रव्य को ले अथवा जितने द्रव्यों का प्रयोग करना उचित समझे

---

१. 'संयुक्तासंयुक्तैरित्यर्थः' चक्रः। २. 'कल्पमेषां विस्तरेणोपदेक्ष्याम उत्तरकालम्' यो.।

उन्हीं को लेकर प्रयोग करे। द्रव्य–अजवायन अश्वगंध, काकड़ासिंघी, दुधिया, नीलिनी ( नील मूल या बीज ), क्लीतक ( मुलेठी, जेठी मधु ), इनके क्वाथ से प्रकीर्या ( लता करंज ), उदकीर्या ( पूति करंज ), मसूर-विदला, कम्पिल्लक ( कबीला ) वायविडंग, गवाक्षी ( नारुन या इन्द्रायण ) इनके क्वाथ से, पीलु, प्रियाल ( चिरौंजी ), मुनक्का, गंभारी, फालसा, खट्टी बेर, खट्टा अनार, आंवला, हर्रे, बहेरा, सफेद पुनर्नवा, रक्त पुनर्नवा, विदारी गंधादि गण के कषाय से और सीधु, सुरा, सौवीर, तुषोदक, मैरेय, मेदक, मदिरा, मधु, मधूलक, धान्याम्ल ( कांजी ), बड़ी बेर, खट्टी बेर, खजूर, बनबेर से बनाये हुए सीधु आदि के साथ दही का पानी, मट्ठा इनके साथ, गाय, भैंस, बकरी और भैंड़ी इनके दूध और मूत्र के साथ जितने द्रव्य मिल सके या अवस्थानुसार जितना द्रव्य लेना हो उन द्रव्यों को लेकर उनका संस्कार कर वर्ती, चूर्ण, आसव, अवलेह, घृत, क्वाथ, मांसरस, यूष, काम्बलिक, यवागू, क्षीर में संस्कार कर, मोदक या अन्य भक्ष्य विशेष, अनेक प्रकार के योगों को बनाकर यथा योग्य विरेचन करने योग्य पुरुष को विरेचनार्थ दे, यह विरेचन द्रव्यों का कल्प अर्थात् प्रयोग-संग्रह किया गया है। विशेष रूप से विस्तार से इन विरेचन द्रव्यों का प्रयोग आगे कल्प स्थान में विधिपूर्वक कहेंगे ॥ १३६ ॥

**आस्थापनेषु तु भूयिष्ठकल्पानि द्रव्याणि यानि योगमुपयान्ति तेषु तेष्ववस्थान्तरेष्वातुराणां, तानि द्रव्याणि नामतो विस्तरेणोपदिश्यमानान्यपरिसंख्येयानि स्युरतिबहुत्वात्; इष्टश्चानतिसंक्षेपविस्तरोपदेशस्तन्त्रे, इष्टं च केवलं ज्ञानं, तस्माद्रसत एव तान्यत्र व्याख्यास्यामः। रससंसर्गविकल्पविस्तरो[1] ह्येषामपरिसङ्ख्येयः, समवेतानां रसानामंशांशबलविकल्पातिबहुत्वात्। तस्माद्द्रव्याणां चैकदेशमुदाहरणार्थं रसेष्वनुविभज्य रसैकैकश्येन[2] च नामलक्षणार्थं षडास्थापनस्कन्धा रसतोऽनुविभज्य व्याख्यास्यन्ते ॥ १३७ ॥**

## ( ३ ) आस्थापनद्रव्यकल्प संग्रह

आस्थापनार्थ द्रव्य — आस्थापन वस्ति में जो अधिक कल्पना वाले द्रव्य रोगियों की उन-उन अवस्थाओं में यौगिक होते हैं अर्थात् भिन्न-भिन्न अवस्थाओं में विशिष्ट रूप से प्रयुक्त होते हैं, उन द्रव्यों को विस्तार से नाम लेकर यदि उपदेश किया जाय, तो उनकी संख्या अपरिगणित हो जायगी। क्योंकि वे द्रव्य बहुत ही अधिक हैं और शास्त्र में न विस्तार से न संक्षेप से द्रव्यों का उपदेश इष्ट होता है। केवल ज्ञानमात्र शास्त्र में बताना अभिलषित होता है। इसलिये यहाँ पर उन द्रव्यों का संसर्ग-विकल्प का विस्तार भी अपरिसंख्येय अर्थात् गिने जाने योग्य नहीं होता। क्योंकि समवेन अर्थात् एकत्रीभूत रसों में अंशांश-बल कल्पना बहुत होती है। इसलिये द्रव्यों के उदाहरण के लिए एक देश को लेकर रसों में विभाग कर अलग-अलग नाम-लक्षण के अनुसार छः आस्थापना स्कन्ध-रसों के विभाग के अनुसार व्याख्या की जायगी ॥ १३७ ॥

**॥ यत्तु षड्विधमास्थापनमेकरसमित्याचक्षते भिषजः, तद्दुर्लभतमं संसृष्टरसभूयिष्ठत्वाद् द्रव्याणाम्। तस्मान्मधुराणि मधुरप्रायाणि मधुरविपाकानि मधुरप्रभावाणि च मधुरस्कन्धे मधुराण्येव कृत्वोपदेक्ष्यन्ते, तथेतराणि द्रव्याण्यपि ॥ १३८ ॥**

मधुरादि छः स्कन्ध — जो छः प्रकार के आस्थापन-स्कन्ध एक-एक रस के अनुसार कहने की प्रतिज्ञा वैद्य समुदाय करता है उसका भी मिलना बहुत ही दुर्लभ है क्योंकि द्रव्य अनेक रसों के संयोग से बना हुआ पाया जाता है। इसलिये जो द्रव्य मधुर हैं या जो मधुर

१. 'रससमवायविकल्पविस्तरः' यो.। २. 'रसैकैकत्वेन' ग.; 'रसकैवल्येन' च.।

प्राय हैं, जो मधुर विपाक होते हैं, मधुर प्रभाव वाले होते हैं। उन्हें मधुर मानकर मधुर स्कन्ध में उपदेश किया जायगा। इसी प्रकार और द्रव्यों ( स्कन्धों ) को भी समझना चाहिये ॥ १३८ ॥

**विमर्श**—यहाँ तात्पर्य यह है, द्रव्य पंचमहाभूत से बनते हैं। रस भी पञ्चमहाभूत से बनते हैं। कोई द्रव्य एक महाभूत से नहीं बनता। अतः किसी भी द्रव्य में एक रस मिलना असम्भव है। यथा—'तस्मान्नैकरसं द्रव्यं भूतसंघातसम्भवात्'।

**तद्यथा—जीवकर्षभकौ जीवन्ती वीरा तामलकी काकोली क्षीरकाकोली मुद्गपर्णी माषपर्णी शालपर्णी पृश्निपर्ण्यसनपर्णी मधुपर्णी मेदा महामेदा कर्कटशृङ्गी शृङ्गाटिका छिन्नरुहा च्छत्राऽतिच्छत्रा श्रावणी महाश्रवणी सहदेवा विश्वदेवा शुक्ला क्षीरशुक्ला बलाऽतिबला विदारी क्षीरविदारी क्षुद्रसहा महासहा ऋष्यगन्धाऽश्वगन्धा वृश्चीरः पुनर्नवा बृहती कण्टकारिकोरुबूको मोरटः श्वदंष्ट्रा संहर्षा शतावरी शतपुष्पा मधूकपुष्पी यष्टीमधु मधूलिका मृद्वीका खर्जूरं परूषकमात्मगुप्ता पुष्करबीजं कशेरुकं राजकशेरुकं राजादनं कतकं काश्मर्यं शीतपाक्योदनपाकी तालखर्जूरमस्तकमिक्षुरिक्षुवालिका दर्भः कुशः काशः शालिर्गुन्द्रेत्कटकः शरमूलं राजक्षवकः ऋष्यप्रोक्ता द्वारदा भारद्वाजी वनत्रपुष्यभीरुपत्री हंसपादी काकनासिका कुलिङ्गाक्षी क्षीरवल्ली कपोलवल्ली कपोतवल्ली सोमवल्ली गोपवल्ली मधुवल्ली चेति; एषामेवंविधानामन्येषां च मधुरवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यानि चाणुशो भेदयित्वा प्रक्षाल्य पानीयेन सुप्रक्षालितायां स्थाल्यां समावाप्य पयसाऽर्धोदकेनाभ्यासिच्य साधयेद्दर्व्या सततमवघट्टयन्; तदुपयुक्तभूयिष्ठेऽम्भसि गतरसेष्वौषधेषु पयसि चानुपदग्धे स्थालीमुपहृत्य सुपरिपूतं[1] पयः सुखोष्णं घृततैलवसामज्जलवणफाणितोपहितं बस्तिं वातविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्; शीतं तु मधुसर्पिर्भ्यामुपसंसृज्य पित्तविकारिणे विधिवद्दद्यात्। इति मधुरस्कन्धः ॥ १३९ ॥**

## १. मधुरस्कन्ध

मधुरस्कन्ध — जीवक, ऋषभक, जीवन्ती, वीरा, तामलकी ( भुइं आँवला ), काकोली, क्षीर काकोली, वनमूंग, वनउड़द, सरिवन, पिठवन, असनपर्णी, अपराजिता, मधुपर्णी, विकंकत, मेदा, महामेदा, काकड़ासिंघी, सिंघाड़ा, गिलोय, छत्रा ( तालमखाने या सौंफ ), अतिच्छत्रा ( रक्त तालमखाना या कासनी ), श्रावणी ( गोरखमुण्डी ), महाश्रावणी ( बड़ी गोरखमुण्डी ), सहदेई, विश्वेदेवा ( लाल फल वाली सहदेई ), शुक्ला, क्षीरशुक्ला (बृहद् शृङ्गारिका या सफेद निशोथ), बला (बरियारा), अतिबला ( ककही ), विदारीकंद, क्षीरविदारी, क्षुद्रसहा, महासहा, ऋष्यगन्धा ( विधारा ), असगन्ध, वृश्चीर ( श्वेत पुनर्नवा ), रक्तपुनर्नवा, वनभंटा, कंटकारी, उरुबूक ( एरण्ड ), मूर्वा, गोखरू, संहर्षा ( वन्दाल ), शतावर, सौंफ, मधूकपुष्पी ( महुआ ), मुलेठी, मधूलिका ( अपामार्ग ), मुनक्का, खजूर, फालसा, केंवाच का बीज, कमलगट्टा, कशेरू, बड़ा कशेरू, खिरनी, निर्मली, गंभार, शीतपाकी ( गुंजा ), ओदनपाकी ( नीली झिण्टी ), ताल एवं खजूर की ताड़ी, ईख, इक्षुवालिका, दर्भ, कुश, कास, धान का मूल, गोनरखा, इत्कट ( नरई ), सरपत का मूल, नकछिकनी, ऋष्यप्रोक्ता ( पीले पुष्प की बला ), द्वारदा ( सागौन ), भरद्वाजी ( वनकपास ), वनत्रपुसी ( फूट ), अभीरुपत्री ( शतावरी का भेद ), हंसपदी, काकनासा, कुलिंगाक्षी ( सफेद गुंजा ), क्षीरवल्ली (विदारी कन्द का भेद ), कपोलवल्ली, कपोतवल्ली ( छोटी इलायची ), सोमवल्ली ( सोमलता ), गोपवल्ली ( अनन्तमूल ), मधुवल्ली ( मुलेठी का भेद ) इनका और इसी के समान और भी जो द्रव्य मधुर

---

१. 'परिस्रुतं पूतं' यो.।

वर्ग में गिने गये हैं, वे द्रव्य यदि काटने के योग्य हों तो उनको खण्ड-खण्ड काटकर और यदि भेदन करने योग्य तो छोटे-छोटे भेदन कर पानी से धोकर धोई हुई स्वच्छ थाली में रखकर दूध और आधा पानी मिलाकर कलछुल से चलाते हुये पकावे जब जल का बहुत सा भाग सूख जाय, औषधियों का रस जल में निकल आवे, दूध जले नहीं तब थाली को उतारकर गर्म छान ले। फिर उसमें घी, तेल, वसा, मज्जा नमक, राब मिलाकर विधिपूर्वक मथकर विधि को जानने वाला वैद्य वात-विकार से पीड़ित रोगी को वस्ति दे। यदि पित्त-विकार से पीडित रोगी है तो मधु व घी मिलाकर शीतल होने पर विधिपूर्वक औषध की वस्ति दे। यह मधुर स्कन्ध समाप्त हुआ ॥ १३९ ॥

**आम्राम्रातकलकुचकरमर्दवृक्षाम्लाम्लवेतसकुवलबदरदाडिममातुलुङ्गगण्डीरामलकनन्दीतकशीतकतिन्तिण्डीकदन्तशठैरावतककोशाम्रधन्वनानां फलानि, पत्राणि चाम्रातकाश्मन्तकचाङ्गेरीणां चतुर्विधानां चाम्लिकानां द्वयोश्च कोलयोश्चामशुष्कयोर्द्वयोश्चैव शुष्काम्लिकयोर्ग्राम्यारण्ययोः, आसवद्रव्याणि च सुरासौवीरकतुषोदकमैरेयमेदकमदिरामधुशुक्तशीधुदधिदधिमण्डोदश्विद्धान्याम्लादीनि च, एषामेवंविधानामन्येषां चाम्लवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यानि चाणुशो भेदयित्वा द्रवैः स्थाल्या[1]मभ्यासिच्य साधयित्वोपसंस्कृत्य यथावत्तैलवसामज्जलवणफाणितोपहितं सुखोष्णं बस्तिं वातविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्। इत्यम्लस्कन्धः ॥ १४० ॥**

## २. अम्लस्कन्ध

अम्ल स्कन्ध — आम, आम्रातक, लकुच ( बड़हर ), करमर्द ( करौंदा ), वृक्षाम्ल, अम्लेवतस, कुवल ( बड़ा बेर ), बदर ( बेर ), दाडिम ( अनार ), मातुलुंग ( बिजौरा ), गंडीर ( शाकभेद वा स्नुहीभेद ), आँवला, नन्दीतक, शीतक, तिन्तिडिक, दंतशठ ( जम्बीर वा गलगल ), ऐरावतक ( नारंगी ), कोशाम्र ( क्षुद्राम्र ), धन्वन ( धामन के फल ), आम्रातक, अश्मन्तक, चांगेरी इनके पत्ते, चारों प्रकार की इमली के पत्ते, कच्चे व सूखे दोनों प्रकार के बेर के पत्ते, ग्राम्य तथा आरण्य दोनों प्रकार की सूखी अम्लिका की पत्ती, आसव द्रव्य तथा सुरा, सौवीर, तुषोदक, मैरेय, मेदक मदिरा, मधु ( मद्यभेद )। सीधु, शुक्त ( सिरका ), दही, दही का पानी, छांछ, धान्याम्ल आदि ये और इसी प्रकार के अन्य द्रव्य जिन्हें अम्ल वर्ग में पढ़ा गया है उनमें से छेदन योग्य का छेदन करके, भेदन योग्य का भेदन करके द्रव्यों को सुरा, सौवीर आदि द्रव्यों से सींचकर पूर्ववत् सिद्ध करें। पश्चात् छानकर यथावत् तेल, वसा, मधु मज्जा, लवण और फाणित मिश्रित करके वातरोगी को विधिज्ञ वैद्य विधिपूर्वक सुखोष्ण वस्ति दे। यह अम्ल स्कन्ध समाप्त हुआ॥

**सैन्धवसौवर्चलकालविडपाक्यानूपकूप्यवालुकैलमौलकसामुद्ररोमकौद्भिदौषरपाटेयकपांशुजान्येवंप्रकाराणि चान्यानि लवणवर्गपरिसंख्यातानि, एतान्यम्लोपहितान्युष्णोदकोपहितानि वा स्नेहवन्ति सुखोष्णं बस्तिं वातविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्। इति लवणस्कन्धः ॥ १४१ ॥**

## ३. लवणस्कन्ध

लवण स्कन्ध — सेंधानमक, सोंचर नमक, कालानमक, विड्नमक, पाक्य, आनूप, कूप्य, बालुक, ऐल, मौलक, सामुद्र ( समुद्री नमक ), रोमक उद्भिद् नमक, औषर पाटेयक नमक, पांशुज ( पांगा नमक ) इन सब नमकों को और इसी प्रकार के अन्य द्रव्यों को भी लवण वर्ग में समावेश कर लिया जाता है। इन द्रव्यों को अम्लवर्ग में मिलाकर या उष्ण जल में मिलाकर

१. 'स्थिराण्य' इति पा०।

घी, तेल आदि स्नेह मिलाकर विधि को जानने वाला वैद्य विधिपूर्वक सुखोष्ण वस्ति वात से पीड़ित व्यक्तियों को दे यह लवणस्कन्ध समाप्त हुआ ॥ १४१ ॥

**विमर्श**—प्रायः इस लवण वर्ग में आए हुए नमक आज कल अप्रसिद्ध हो चुके हैं, सम्भवतः इनका नामकरण बनाने की विधि और देश के अनुसार किया गया है। जैसे—पाक्य यह पकाकर बनाया जाता होगा अतः पाक्य नाम रखा गया। आनूप-अनूप देश में उत्पन्न होने को आनूप नमक, कूप्य-खारे कूप का जल पकाकर नमक तैयार करने को कूप्य नमक, वालुक-बालू के कण के समान जो नमक होता है उसे बालुक नमक, ऐल—इला कहते हैं भूमि (मट्टी को), मट्टी से जो तैयार किया जाय वह ऐल नमक, मौलक—जो मूली के आकार का लम्बा-लम्बा दण्ड तैयार किया जाय उसे मौलक जैसे नौसादर। उद्भिद्—जो भूमि से स्वयं निकले जैसे सांभर नमक। ग्रन्थकार के समय में ये नमक इसी नाम से प्राप्त होते होंगे अतः इनका वर्णन उन्होंने किया है।

**पिप्पलीपिप्पलीमूलहस्तिपिप्पलीचव्यचित्रकशृङ्गबेरमरिचाजमोदार्द्रकविडङ्गकुस्तुम्बुरुपीलुतेजोवत्येलाकुष्ठभल्लातकास्थिहिङ्गुनिर्यासकिलिममूलकसर्षपलशुनकरञ्जशिग्रुकमधुशिग्रुकखरपुष्पभूस्तृणसुमुखसुरसकुठेरकार्जकगण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्झकक्षारमूत्रपित्तानीति; एषामेवंविधानां चान्येषां कटुकवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यानि चाणुशो भेदयित्वा गोमूत्रेण सह साधयित्वोपसंस्कृत्य यथावन्मधुतैललवणोपहितं सुखोष्णं बस्तिं श्लेष्मविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्। इति कटुकस्कन्धः ॥ १४२ ॥**

## ४. कटुस्कन्ध

कटुकस्कन्ध — पीपर, पिपरामूल, गजपीपर, चव्य, चित्रक, सोंठ, मरिच, अजमोदा अदरख, विडङ्ग (वायविडङ्ग), धनियाँ, पीलु, तेजोवती (तेजबल), इलायची छोटी, कूठ, भिलावा की गुठली, हींग, किलिम (देवदारु) मूली, सरिसों पीली, लहसुन, करञ्ज, सहिजन, मीठा सहिजन, खरपुष्पा भूस्तृण (हरद्वारी तृण या गन्धतृण), सुमुख, सुरस, कुठेरक, अर्जक (ये सब तुलसी के भेद है), गण्डीर (गड़ेर घास), कालमालक (कालमरिसा का शाक), पर्णास (पुदीना), क्षवक (नकछिकनी), फणिज्झक (दवना), क्षार, मूत्र, पित्त और इस प्रकार के अन्य और औषध जो कटुवर्ग में गणना के योग्य है उनमें जो, औषध छेदन करने योग्य हो उसे खण्ड खण्ड छेदन कर और जो द्रव्य भेदन करने योग्य हैं उनका भेदन कर गोमूत्र में पकावें पक जाने पर छान कर मधु, तैल नमक ये सब मात्रा से मिलाकर विधिज्ञ वैद्य विधिपूर्वक कफ से पीडित रोगियों को उष्ण-उष्ण बस्ति दें। यह कटुस्कन्ध समाप्त हुआ ॥ १४२ ॥

**चन्दननलदकृतमालनक्तमालनिम्बतुम्बुरुकुटजहरिद्रादारुहरिद्रामुस्तमूर्वाकिराततिक्तककटुकरोहिणीत्रायमाणाकारवेल्लिकाकरीरकरवीरकेबुककठिल्लकवृषमण्डूकपर्णीकर्कोटकवार्ताकुकर्कशकाकमाचीकाकोदुम्बरिकासुषव्यतिविषापटोलकुलकपाठागुडूचीवेत्राग्रवेतसविकङ्कतबकुलसोमवल्कसप्तपर्णसुमनार्कावल्गुजवचातगरागुरुबालकोशीराणीति, एषामेवंविधानां चान्येषां तिक्तवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यानि चाणुशो भेदयित्वा प्रक्षाल्य पानीयेनाभ्यासिच्य साधयित्वोपसंस्कृत्य यथावन्मधुतैललवणोपहितं सुखोष्णं बस्तिं श्लेष्मविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्, शीतं तु मधुसर्पिर्भ्यामपसंसृज्य पित्तविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्। इति तिक्तस्कन्धः ॥ १४३ ॥**

## ५. तिक्तस्कन्ध

तिक्तस्कन्ध — चन्दन, नलद (लामज्जक), कृतमाल (अमलतास), नक्तमाल (लताकरञ्ज), नीम, तेजबल, इन्द्रजौ, हरदी, दारुहरदी, नागरमोथा, मरोरा, चिरायता, कटुकी, त्रायमाण, कारवेल्लिका (छोटी करैली), करवीर (कनेर या कनइल), केबुक (शाक विशेष), कठिल्लक वृष (अडूसा), मण्डूकपर्णी, कर्कोटक (बांझ ककोड़ा), वार्ताकु (बैंगन), कर्कश (तिक्तपरोरा), काकमाची (मकोय या भटकोआँ), काकोदुम्बरिका (कठगूलर), सुषवी (करैला), अतीस, परोरा, कुलक (लम्बा परोरा), पाढ़, गिलोय, वेत का अग्रभाग, वेंत, त्रिकंकत वकुल (मौलेसरी), सोमवल्क (श्वेतखदिर), छतिवन, सुमना (चमेली), मन्दार, अवल्गुज (वाकुची), वचा, तगर, अगर, वालक (सुगन्धवाला), खश इन और इसी प्रकार के अन्य और द्रव्य जो तिक्तवर्ग में पठित हैं उन औषध द्रव्यों में जो छेदन करने योग्य है उन्हें खण्ड-खण्ड टुकड़े कर और जो भेदन करने योग्य है उन्हें सूक्ष्म भेदन कर जल में धो डालें। बाद में जल डालकर पकावें, जब पक जाय तो छान कर मात्रापूर्वक मधु, तैल, नमक मिलाकर विधि को जानने वाला वैद्य विधिपूर्वक कफ से पीडित रोगियों को उष्ण-उष्ण वस्ति दें। यदि पित्त से पीडित रोगियों को वस्ति देनी हो तो क्वाथ को शीतल कर मधु, घृत मात्रा में मिलाकर विधिज्ञ वैद्य विधिपूर्वक वस्ति दे यह तिक्तस्कन्ध समाप्त हुआ ॥ १४३ ॥

**प्रियङ्ग्वनन्ताम्रास्थ्यम्बष्ठकीकट्वङ्गलोध्रमोचरससमङ्गाधातकीपुष्पपद्मापद्मकेशरजम्ब्वाम्रप्लक्षवटकपीतनोदुम्बराश्वत्थभल्लातकास्थ्यश्मन्तकशिरीषशिंशपासोमवल्कतिन्दुकप्रियालबदरखदिरसप्तपर्णाश्वकर्णस्यन्दनार्जुनारिमेदैलवालुकपरिपेलवकदम्बशल्लकीजिङ्गिनीकाशकशेरुकराजकशेरुकट्फलवंशपद्मकाशोकशालधवसर्जभूर्जशणखरपुष्पापुरशमीमाचीकवरकतुङ्गाजकर्णस्फूर्जकबिभीतककुम्भीपुष्करबीजबिसमृणालतालखर्जूरतरुणानीति, एषामेवंविधानां चान्येषां कषायवर्गपरिसंख्यातानामौषधद्रव्याणां छेद्यानि खण्डशश्छेदयित्वा भेद्यानि चाणुशो भेदयित्वा प्रक्षाल्य पानीयेनाभ्यासिच्य साधयित्वोपसंस्कृत्य यथावन्मधुतैललवणोपहितं सुखोष्णं बस्तिं श्लेष्मविकारिणे विधिज्ञो विधिवद्दद्यात्, शीतं तु मधुसर्पिर्भ्यामुपसंसृज्य पित्तविकारिणे दद्यात्। इति कषायस्कन्धः ॥ १४४ ॥**

## ६. कषायस्कन्ध

कषाय स्कन्ध — प्रियङ्गु, अनन्तमूल, आम की गुठली, अम्बष्ठकी (पाठा), कट्वङ्ग (सोनापाठा), लोध, मोचरस, समङ्गा (मजीठ), धाय का फूल, पद्मा (भारङ्गी), कमल का केशर, जामुन, आम, पाकड़, वट का वृक्ष, कपीतन, गूलर, पीपल का वृक्ष, भिलावा, अश्मन्तक शिरीष, शीशों का पेड़, सोमवल्क (श्वेत खदिर), तेंदु का वृक्ष, चिरोंजी, बेर, खदिर, छतिवन, अश्वकर्ण (साखुभेद), स्यन्दन (तिनिश), अर्जुन, विजयसार, विट्खदिर, एलुआ, परिपेलव (केवटी मोथा), कदम्ब, सलई, जिङ्गिनी (जपापुष्प–अड़हुल का फूल), काश, कसेरू, बड़ा कसेरू, कायफल, बाँस, पद्मकाष्ठ, अशोक, शाल, धव, सर्ज (राल का वृक्ष), भोजपत्र, शणपुष्पी (वन सनई), खरपुष्पा, पुर (गुग्गुल), शमी का वृक्ष, मार्चीक (देवदारु), वरक (टाँगुन अन्न), तुङ्ग (नागकेशर), अजकर्ण (साखू का भेद), स्फूर्जक (हरश्रृङ्गार का फूल), बहेरा, कुम्भीक (पाटला), पुष्करवीज (कमलगट्टा), विस (कमल का मूल), मृणाल (कमल की डन्टी या खश), ताल और खजूर का अङ्कुर, इनको या और इसी प्रकार के कषाय स्कन्ध में पढ़े

---

१. 'खर्जूरतरुण्यः' इति पा०।

हुए औषध द्रव्यों को लेकर जो छेदन करने योग्य हों उनको खण्ड-खण्ड टुकड़ा कर या जो भेदन करने योग्य हो उसे सूक्ष्म रूप में भेदन कर जल से धो डाले, बाद में जल डाल कर उसे पकावें जब अच्छी तरह पक जाय तो छान कर अलग रख लें और उसमें मात्रा से मधु, तेल और नमक मिलाकर सुखोष्ण विधिपूर्वक वस्ति कफ से पीड़ित रोगियों को दें। यदि पित्त से पीड़ित रोगियों में कषाय स्कन्ध की वस्ति देनी हो तो क्वाथ को शीतल कर मधु, घृत मिला कर विधिपूर्वक वस्ति दे। यह कषाय स्कन्ध समाप्त हुआ ॥ १४४ ॥

तत्र श्लोकाः—

**षड्वर्गाः परिसंख्याता य एते रसभेदतः। आस्थापनमभिप्रेत्य तान्विद्यात्सार्वयौगिकान् ॥ सर्वशो हि प्रणिहिताः सर्वरोगेषु जानता। सर्वान्रोगान्नियच्छन्ति येभ्य आस्थापनं हितम्॥**

उपसंहार — आस्थापन वस्ति को ध्यान में रखकर रसभेद के अनुसार जो ये ६ वर्ग, १. मधुरस्कन्ध, २. अम्लस्कन्ध ३. लवणस्कन्ध, ४. कटुस्कन्ध, ५. तिक्तस्कन्ध, ६. कषाय स्कन्ध बनाए गए हैं उन्हें सार्वयौगिक ( आस्थापन वस्ति से साध्य सभी रोगों में दोषानुसार कल्पना कर प्रयोग करने से लाभकारी ) समझना चाहिए। जिन-जिन रोगों में आस्थापना वस्ति हितकर बताई गई है उन सभी रोगों में ज्ञानवान् वैद्य इन वर्गों को समस्त रूप में या आधे रूप में या जितना मिल सके उतने ही द्रव्यों से वस्ति की कल्पना कर प्रयोग करता है तो सभी रोगों को दूर करता है जिसमें आस्थापन वस्ति हितकारी है ॥ १४५–१४६ ॥

**येषां येषां प्रशान्त्यर्थं ये ये न परिकीर्तिताः। द्रव्यवर्गा विकाराणां तेषां ते परिकोपकाः ॥ इत्येते षडास्थापनस्कन्धा रसतोऽनुविभज्य व्याख्याताः ॥ १४८ ॥**

षट् स्कन्ध और दोष-प्रकोप — जिन-जिन दोषों की शान्ति के लिए जो-जो रसस्कन्ध नहीं बनाए गए हैं। वे वे द्रव्य वर्ग उन-उन दोषों को कुपित करने वाले होते हैं। इस प्रकार ये ६ आस्थापन-स्कन्ध हैं रस के अनुसार विभाग कर इनकी व्याख्या कर दी गई ॥ १४७–१४८ ॥

**विमर्श**—मधुर स्कन्ध, वात रोग एवं पित्त रोग में लाभकारी बताया गया है अतः यह वर्ग कफज रोगों को; अम्ल स्कन्ध और लवण स्कन्ध वात रोग में लाभकारी बताये गये हैं अतः ये वर्ग पित्तज एवं कफज रोगों को; कटु स्कन्ध कफज रोगों में लाभकारी बताया हैं अतः वातज एवं पित्तज रोग को; तिक्त स्कन्ध और कषाय स्कन्ध कफ और पित्तज विकार को शान्त करते हैं अतः ये वर्ग वात विकार को कुपित करने वाले होते हैं। इस प्रकार उपर्युक्त श्लोक का भाव है।

**& तेभ्यो भिषग्बुद्धिमान् परिसंख्यातमपि यद्यद्द्रव्यमयौगिकं मन्येत, तत्तदपकर्षयेत्; यद्यच्चानुक्तमपि यौगिकं मन्येत, तत्तद्विदध्यात्; वर्गमपि वर्गेणोपसंसृजेदेकमेकेनानेकेन वा युक्तिं प्रमाणीकृत्य। प्रचरणमिव भिक्षुकस्य बीजमिव कर्षकस्य सूत्रं बुद्धिमतामल्पमप्यनल्पज्ञानाय भवति; तस्माद्बुद्धिमतामूहापोहवितर्काः, मन्दबुद्धेस्तु यथोक्तानुगमनमेव श्रेयः। यथोक्तं हि मार्गमनुगच्छन् भिषक् संसाधयति कार्यमनतिमहत्त्वाद्वा विनिपातयत्यनतिह्रस्वत्वादुदाहरणस्येति ॥ १४९ ॥**

षट्स्कन्ध में यथालाभ ग्रहण करे — बुद्धिमान् वैद्य के लिए उचित है कि यहाँ मधुरादि स्कन्धों में जो द्रव्य पढ़े गए हैं। जिस रोग में इनका प्रयोग किया जाता है उस रोग में अयौगिक अर्थात् लाभकारी न हो, तो जो-जो द्रव्य लाभकारी न हों उन्हें निकाल दें, वर्ग में नहीं कहे गये को यदि रोग में लाभकारी समझें तो उसको योग में मिला कर प्रयोग करें। यदि योग में न भी पढ़ा गया तो भी उसका प्रयोग वैधानिक होता है, अपनी युक्ति को ही प्रमाण समझ एक वर्ग को दूसरे एक वर्ग से या अनेक वर्गों से संयुक्त कर प्रयोग में लाना चाहिए। भिक्षुक

( भीख माँगने वाला ) के प्रचार ( घूमने ) और किसान के बीज की तरह बुद्धिमान पुरुषों के लिए अल्पभी शास्त्र बहुत बड़े ज्ञान के लिए होता है इसलिए बुद्धिमान् पुरुष ऊहापोह और तर्क से युक्त होते हैं। मन्द बुद्धि वाले व्यक्तियों के लिए जिस प्रकार शास्त्रों में विषय वर्णित है उसे उसी प्रकार जान कर प्रयोग करना चाहिए। शास्त्र में बताये हुये उचित मार्ग का अवलम्बन करते हुये वैद्य उदाहरणों के अत्यन्त संक्षेप में न कहे जाने के कारण कार्यों को सिद्ध कर लेते हैं, या उदाहरणों के अधिक विस्तारपूर्वक न कहे जाने के कारण रोगों का निपातन करना है अर्थात् रोगों की शान्ति कुछ न कुछ अवश्य करता है ॥ १४९ ॥

**विमर्श**—इसी तथ्य को सुश्रुत ने भी इस प्रकार कहा है—'गणोक्तमपि यद् द्रव्यं भवेद् व्याधावयौगिकम्। तदुद्धरेद् यौगिकं तु प्रक्षिपेदप्यकीर्त्तितम् ॥' सामान्यतः यह नियम बताया है पर विशेष स्थलों में जिस योग को जैसा पढ़ा गया है उसे विकृत करने का अधिकार शास्त्रकारों ने नहीं दिया है। इसी बात को पुष्ट करते हुए सुश्रुत ने पुनः कहा है—'एष चागमसिद्धत्वात्तथैव फलदर्शनात्। मन्त्रवत्संप्रयोक्तव्यो न मीमांस्यः कथंचन ॥'

**अतः परमनुवासनद्रव्याण्यनुव्याख्यास्यामः। अनुवासनं तु स्नेह एव। स्नेहस्तु द्विविधः—स्थावरात्मकः, जङ्गमात्मकश्च। तत्र स्थावरात्मकः स्नेहस्तैलमतैलं च। तद्द्वयं तैलमेव कृत्वोपदेक्ष्यामः, सर्वतस्तैलप्राधान्यात्। जङ्गमात्मकस्तु वसा, मज्जा, सर्पिरिति। तेषां तैलवसामज्जसर्पिषां यथापूर्वं श्रेष्ठं वातश्लेष्मविकारेष्वनुवासनीयेषु, यथोत्तरं तु पित्तविकारेषु, सर्व एव वा सर्वविकारेष्वपि योगमुपयान्ति संस्कारविधिविशेषादिति ॥ १५० ॥**

## ( ४ ) अनुवासनद्रव्यकल्प संग्रह

अनुवासनार्थ द्रव्य — अब इसके बाद अनुवासन वस्ति में प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों की व्याख्या की जायगी। स्नेह को ही अनुवासन कहते हैं। स्नेह के दो भेद होते हैं, १. स्थावर, २. जङ्गम। यह स्थावर स्नेह तैल और अतैल ( तैल से भिन्न ) दो प्रकार का है, इन दोनों तैल और अतैल को तैल ही कह कर यहाँ उपदेश किया जा रहा है। क्योंकि सभी तैल और अतैल में तैल ही प्रधान है। जङ्गम स्नेह वसा, मज्जा और घृत है। तैल, वसा, मज्जा और घृत इन स्नेहों में से अनुवासन योग्य वात एवं कफ के रोगियों में यथापूर्व श्रेष्ठ होता है, अर्थात् वात और कफजन्य रोग में तैल का अनुवासन देना अधिक लाभकारी है, तैल से कम लाभकारी वसा, वसा से कम मज्जा और मज्जा से कम लाभकारी घृत होता है। पित्तज रोग में यथोत्तर ये स्नेह श्रेष्ठ होते हैं अर्थात् पित्तज रोगों में अनुवासन के लिए सबसे श्रेष्ठ घृत होता है उससे कम लाभकारी मज्जा, मज्जा से कम वसा और वसा से कम लाभकारी तैल होता है। अथवा चारो स्नेह रोगानुसार विशेष रूप से संस्कार होनेपर सभी रोगों में यौगिक होते हैं अर्थात् उचित लाभ करते हैं॥

**शिरोविरेचनद्रव्याणि पुनरपामार्गपिप्पलीमरिचविडङ्गशिग्रुशिरीषतुम्बुरुपिल्वजाज्यमोदावार्ताकीपृथ्वीकैलाहरेणुकाफलानि च, सुमुखसुरसकुठेरकगण्डीरकालमालकपर्णासक्षवकफणिज्झकहरिद्राशृङ्गवेरमूलकलशुनतर्कारीसर्षपपत्राणि च, अर्कालर्ककुष्ठनागदन्तीवचापामार्गश्वेताज्योतिष्मतीगवाक्षीगण्डीरपुष्प्यवाक्पुष्पीवृश्चिकालीवयस्थातिविषामूलानि च, हरिद्राशृङ्गवेरमूलकलशुनकन्दाश्च, लोध्रमदनसप्तपर्णनिम्बार्कपुष्पाणि च, देवदार्वगुरुसरलशल्लकीजिङ्गिन्यसनहिङ्गुनिर्यासाश्च, तेजोवतीवराङ्गेङ्गुदीशोभाञ्जनकबृहतीकण्टकारिकात्वचश्चेति। शिरोविरेचनं सप्तविधं, फल-पत्र-मूल-कन्द-पुष्प-निर्यास-त्वगाश्रयभेदात्। लवणकटुतिक्तकषायाणि चेन्द्रियोपशयानि तथाऽपराण्यनुक्तान्यपि द्रव्याणि यथायोगविहितानि शिरोविरेचनार्थमुपदिश्यन्त इति ॥ १५१ ॥**

## ( ५ ) शिरोविरेचनद्रव्यकल्प संग्रह

शिरोविरेचन द्रव्य — अपामार्ग ( चिचिरी ), पिप्पली, मरिच, वायविडङ्ग सहिजन, शिरीष, धनियाँ, बेल की गुद्दी, जीरा, अजमोदा, वर्ताकी ( वनभण्टा ) पृथ्वीका, ( मगरैला ) ईलायची छोटी, हरेणु (सम्भालू के बीज) इन द्रव्यों का फल, सुमुख, सुरस, कुठेरक ( ये तुलसी के भेद हैं ) गण्डीरक मारिसा का साग, पर्णास ( पुदीना ) क्षवक ( नक छिकनी ) फणिज्झक ( दवना ) हल्दी, सोंठ, मूली, लहसुन, अरणी और सर्षप इनकी पत्ती, अर्क ( रक्तमदार ) अलर्क ( श्वेत मदार ) कुष्ठ नागदन्ती ( नागदौन ) वच, अपामार्ग, श्वेता ( अपराजिता, कोयल ) ज्योतिष्मती ( मालकंगुनी ) गवाक्षी ( नारुन ) गण्डीपुष्पी ( एक प्रकार का शाक विशेष ) अवाक्पुष्पी ( अन्धाहुल ), वृश्चिकाली ( काकनासा ), वयस्था, अतीस इन द्रव्यों का मूल; हरदी, आदी, मूली और लहसुन का कन्द; लोध, मैनफल, छितिवन, नीम और मदार का फूल; देवदारु, अगर, सरल (चीड़), सलई, जिङ्गिनी, विजयसार और हिंगके वृक्ष का गोंद, तेजवल, दालचीनी, हिंगोट, सहिजन, वनभटा और भटकटैया की छाल। इस प्रकार ये १. फल, २. पत्र, ३. मूल, ४. कन्द, ५. पुष्प, ६. गोंद, ७. छाल भेद से सात प्रकार से शिरोविरेचन द्रव्य प्रयुक्त होते हैं। इसके अतिरिक्त लवण, कटु, तिक्त और कषाय द्रव्य जो इन्द्रिय के लिए सुखकारी हो या अन्य द्रव्य जो यहाँ नहीं कहे गए उनका भी योग के अनुसार कल्पना कर शिरोविरेचन के कार्य में प्रयोग करना शास्त्र सम्मत है ॥ १५१ ॥

**विमर्श**—चरक विमानस्थान का ८वाँ अध्याय इतना विस्तृत है कि कभी-कभी शीघ्रता में पढ़ने से यह भ्रम होने लगता है कि इस अध्याय की शृङ्खलायें किस प्रकार की हैं। कुछ इसी उद्देश्य को ध्यान में रखकर अध्यायगत विषयों को सुबोध बनाने के लिए निम्नलिखित सारणी प्रस्तुत की जा रही है।

उपर्युक्त सारणी ( Table ) में चरक विमान अध्याय ८ के विषयों को एक क्रम से रक्खा गया है। इस सम्बन्ध में निम्नांकित स्पष्टीकरण किया जा रहा है।

पिछले अध्याय 'व्याधितरूपीय' ( ७ ) में गुरु और लघु व्याधित पुरुषों में भ्रान्ति होने की सम्भावना प्रगट की है। और इसका कारण **चक्रपाणि** ने बुद्धि दोष माना है। उसी बुद्धिदोष को दूर करने की विधि प्रस्तुत अध्याय 'रोगभिषग्जितीय' में बताई गई है। सर्वप्रथम शास्त्रपरीक्षा का प्रकरण गद्य ३ में प्रारम्भ होता है क्योंकि उस समय बहुत से चिकित्साशास्त्र प्रचलित थे यथा—'विविधानि हि शास्त्राणि भिषजां प्रचरन्ति लोके' ( च. वि. अ. ८ )। अतएव शास्त्रपरीक्षा कर अध्ययन प्रारम्भ करने को बताया है।

फलतः शास्त्रपरीक्षा के बाद आचार्य के गुणों को देखकर उससे अध्ययन करने को बताया है, यह वर्णन गद्य ४ में है।

शास्त्रपरीक्षा और आचार्यपरीक्षा के बाद शास्त्रज्ञान के उपाय का प्रकरण ५-६ वें गद्य से प्रारम्भ होता है। शास्त्रज्ञान के तीन उपायों में अध्ययन विधि का ७वें गद्य में, अध्यापन विधि का ८-१४वें गद्य में तथा तद्विद्यसंभाषा विधि का वर्णन १५ गद्य में प्रारम्भ हो जाता है। और अन्तिम विधि का वर्णन होते होते संधायसंभाषा, परिषद्, विगृह्य संभाषा के प्रकरण के बाद ४४ वादमार्ग के पदों का प्रसंग २७ से ६७वें गद्य तक चला जाता है।

इसकेबाद आपततः यह प्रतीत होता है कि श्रृङ्खला टूट रही है। परन्तु ६८वें गद्य में 'कानिचित् प्रकरणानि भिषजां ज्ञानार्थमुपदेक्ष्यामः' से एक नये प्रकरण का प्रारम्भ होता है जिसे कारण-करणादि 'दशविध परीक्ष्यभाव' कहा जाता है। परन्तु इसको भी 'अन्यपद' ( वादमार्ग ) के नाम से आचार्य ने अध्याय का उपसंहार करते समय बनाया है यथा—'षड्भिरूनानि पञ्चाशद्वाद-मार्गपदानि च। पदानि दश चान्यानि कारणादीनि तत्त्वतः।' ( च. वि. अ. ८, १५३ )।

पहले दशविध परीक्ष्य भावों की स्वतंत्र व्याख्या की जाती है जो एक तरह से ८३वें गद्य में समाप्त हो जाता है पुनः दशविध परीक्ष्य भाव को भिषगादि में किस प्रकार उदाहृत किया जाय इस प्रकरण का प्रारम्भ होता है यथा—'दशविधं तु परीक्ष्यं कारणादि यदुक्तमग्रे, तदिह भिषगादिषु संसार्य संदर्शयिष्यामः।' ( च. वि. अ. ८, ८४ गद्य का प्रथमांश) अतएव इसे भी दशविध परीक्ष्य भाव का प्रायोगिक ( Applied ) भाग ही समझना चाहिये।

दशविधपरीक्ष्य भाव के ६ भावों ( १. कारण, २. करण, ३. कार्ययोनि, ४. कार्य, ५. कार्यफल, ६. अनुबन्ध ) का वर्णन गद्य ८६ से प्रारम्भ होकर ९१ वें गद्य तक जाता हैं। गद्य ९२ से 'देश' का प्रकरण प्रारम्भ होता है जो दो भागों में विभक्त हो जाता है। 'देश' का पहला भाग 'भूमि' गद्य ९३ में ही समाप्त हो जाता है।

९४वें गद्य से देश का दूसरा भाग 'आतुर परीक्षा' का विस्तृत प्रकरण प्रारम्भ होता है। आतुर-परीक्षा दशविध है जिसका वर्णन गद्य ९४ से प्रारम्भ होकर १२३वें गद्य में समाप्त हो जाता है।

शेष काल, प्रवृत्ति, उपाय ( ८, ९, १० ) परीक्ष्य भावों का वर्णन गद्य १३३ तक जाता है।

यहाँ पुनः एक बार यह प्रतीत होता है कि श्रृंखला टूट रही है। परन्तु प्रवृत्ति और उपाय में पञ्चकर्मार्थ वमनादि द्रव्यों की आवश्यकता पड़ती है। अतएव वमनादि द्रव्यसंग्रह का प्रकरण १३९ गद्य से प्रारम्भ होकर १५१वें गद्य तक चलता है। इसके बाद अध्याय का उपसंहार हो जाता है। जो १५७वें श्लोक में समाप्त हो जाता है।

इसी दृष्टिकोण से प्रस्तुत अध्याय की श्रृङ्खलायें है सारणी के रूप जो प्रस्तुत की गई है। कारणादि दशविध परीक्ष्य भावों का चिकित्सा क्षेत्र में प्रधानता होने से उसका विभाजन स्वतंत्र रूप से पृष्ठ ७९६ पर किया गया है।

**तत्र श्लोकाः—**

**लक्षणाचार्यशिष्याणां[1] परीक्षा कारणं च यत्। अध्येयाध्यापनविधी संभाषाविधिरेव च॥**
**षड्भिरूनानि पञ्चाशद्वादमार्गपदानि च। पदानि दश चान्यानि कारणादीनि तत्त्वतः॥**
**संप्रश्नश्च परीक्षादेर्नवको वमनादिषु। भिषग्जितीये रोगाणां विमाने संप्रकाशितः॥ १५४॥**

## ( ज ) उपसंहार ( Conclusions )

अध्याय की सूची — शास्त्र आचार्य और शिष्यों की परीक्षा; कारण, अध्ययन और अध्यापन विधि; सम्भाषा विधि, ४४ वाद मार्ग के पद, कारण, करण आदि १० अन्य पद, वमन आदि के

१. लक्षणं शास्त्रम्।

परीक्षार्थ ९ परीक्षा आदि प्रश्न यह सभी बात इस विमान स्थान के रोगभिषग्जितीय अध्याय में बता दिये गये हैं ॥ १५४ ॥

**❀ बहुविधमिदमुक्तमर्थजातं बहुविधवाक्यविचित्रमर्थकान्तम् ।**
**बहुविधशुभशब्दसन्धियुक्तं बहुविधवादनिसूदनं परेषाम् ॥ १५५ ॥**
**इमां मतिं बहुविधहेतुसंश्रयां विजज्ञिवान् परमतवादसूदनीम् ।**
**न[1] सज्जते परवचनावमर्दनैर्न शक्यते परवचनैश्च मर्दितुम् ॥ १५६ ॥**

और भी — बहुविध अनेकों प्रकार से कहा गया यह अर्थ-जात अर्थात् शास्त्र, आचार्य और शिष्य की परीक्षा शैली, अनेको विचित्र वाक्य एवं अर्थों से सुशोभित, अनेकों प्रकार सुन्दर से सन्धित ( बनाए हुए ) वाक्यों से युक्त, अनेक प्रकार से प्रतिपक्षियों के मतों के खण्डन करने वाले सुन्दर विषय इस अध्याय में कहे गये। इस प्रकार परमतसूदनी ( अर्थात् विपक्षियों के पक्ष को नष्ट करने वाली, अनेक युक्तियों और हेतुओं से युक्त इस मति ( ज्ञान-विज्ञान सम्पन्न शास्त्र-युक्ति को ) को जो जान लेता हैं, वह शत्रु के वचनों का खण्डन करने में विलम्ब नहीं करता, अर्थात् शीघ्र ही शत्रु के पक्ष का खण्डन कर देता है और वह दूसरे शत्रु के वचनों से परास्त भी नहीं होता है ॥ १५५-१५६ ॥

**दोषादीनां तु भावानां सर्वेषामेव हेतुमत्। मानात् सम्यग्विमानानि निरुक्तानि विभागशः॥**

और भी — हेतु पूर्वक सभी दोष आदि भावों का ज्ञान कराने के लिए अलग-अलग विमान कहा गया है, अर्थात् विषय के अनुसार अध्याय अलग-अलग कहे गए हैं, इससे विमान स्थान की निरुक्ति बना दी गई है ॥ १५७ ॥

**( अग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते । अनेनावधिना स्थानं विमानानां समर्थितम् । )**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते विमानस्थाने रोगभिषग्जितीयविमानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

( अग्निवेश से रचित, चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत इस तन्त्र का यहाँ तक विमान स्थान समाप्त हुआ । )

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के विमानस्थान में रोगभिषग्जितीय नामक आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

## इस प्रकार विमानस्थान समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

१. निलीयते शक्तो भवति । 'न सज्जते परवचनावमर्दनैः' इति पा० ।

# शारीरस्थानम्

## अथ प्रथमोऽध्यायः

**अथातः कतिधापुरुषीयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

विषय प्रवेश — अब इसके बाद 'कतिधा-पुरुषीय' नामक शारीर की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—शरीर के कारण, उत्पत्ति, स्थिति, वृद्धि आदि को बताने के लिये शारीर स्थान प्रारम्भ किया जाता है। इसमें भी अत्यन्त दुःख के नाश-स्वरूप मोक्ष के कारण पुरुष और चिकित्सा के उपयोगी पुरुष के भेद को बताने के लिए कतिधापुरुषीय नामक अध्याय का प्रारम्भ किया जाता है। कतिधा पुरुषमधिकृत्य कृतोऽध्यायः इति कतिधापुरुषीयः। इस प्रकार कतिधा-पुरुषीय की व्युत्पत्ति की गई है। अर्थात् 'कतिधा पुरुषो धीमन्' इस वचन द्वारा अध्याय का प्रारम्भ किया गया है इसलिये इस प्रथम अध्याय का नाम कतिधापुरुषीय है।

**❀कतिधा पुरुषो धीमन्! धातुभेदेन भिद्यते। पुरुषः कारणं कस्मात्, प्रभवः पुरुषस्य कः ॥**

पुरुषविषयक अग्निवेश के प्रश्न — हे धीमन् (१) धातुभेद से पुरुष का भेद कितने प्रकार का होता है। (२) पुरुष को कारण क्यों माना जाता है। (३) पुरुष का प्रभव अर्थात् उत्पत्ति स्थान कौन है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—यहाँ पुरुष शब्द से सामान्य रूप से कहे जाने वाले अर्थ का ही ग्रहण किया जाता है। क्योंकि कर्म पुरुष और मोक्ष में कारणभूत शरीर रहित आत्मा को ही पुरुष रूप से कहा गया है। पुरुष (शरीर) को जो धारण करे उसे धातु कहते हैं। इस व्युत्पत्ति से आत्मा को भी धातु कहा जाता है। इसलिये धातुभेद का अर्थ है—पुरुष-धारणार्थभेद से कितने प्रकार के पुरुष होते हैं।

**❀ किमज्ञो ज्ञः, स नित्यः किं किमनित्यो निदर्शितः।**
**प्रकृतिः का, विकाराः के, किं लिङ्गं पुरुषस्य च ॥ ४ ॥**

और भी — (४) वह पुरुष अज्ञ है या ज्ञानवाला। (५) वह पुरुष नित्य है या अनित्य। (६) प्रकृति किसे कहते हैं। (७) विकार कितने हैं। (८) पुरुष का लक्षण क्या है ॥ ४ ॥

**❀ निष्क्रियं च स्वतन्त्रं च वशिनं सर्वगं विभुम्। वदन्त्यात्मानमात्मज्ञाः क्षेत्रज्ञं साक्षिणं तथा ॥**

और भी — आत्मा को जानने वाले ज्ञानी पुरुष आत्मा को (क्रिया शून्य) स्वतन्त्र, वशी (जितेन्द्रिय), सर्वत्र जाने वाला, व्यापक, क्षेत्रज्ञ (शरीर को भलीभाँति समझने वाला), साक्षी (संसार में उत्पन्न होने वाली वस्तुओं को देखने वाला) है, ऐसा कहते हैं। यहाँ तथा शब्द से आत्मा को निर्विकार भी माना जाता है ॥ ५ ॥

**❀ निष्क्रियस्य क्रिया तस्य भगवन्! विद्यते कथम्। स्वतन्त्रश्चेदनिष्टासु कथं योनिषु जायते ॥**

और भी — (९) हे भगवन्! क्रियाशून्य आत्मा की क्रिया किस प्रकार होती है। (१०) आत्मा स्वतन्त्र है तब अनिष्ट (नीच) योनियों में कैसे उत्पन्न होता है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जो निष्क्रिय होता है उसमें क्रिया कुछ नहीं होती है। पर आत्मा में सुख-दुख आदि क्रिया दिखाई पड़ती है और जब उसे स्वतन्त्र मान लिया जाय तो स्वतन्त्र व्यक्ति बुरी योनियों ( जैसे सूअर, कुत्ता, पशु, पक्षी आदि ) में नहीं जाना चाहेगा। पर यही आत्मा प्रत्येक योनि में जाता है। यथा—"स चायमात्मा देवमनुष्यतिर्यग्योनिषु संचरति धर्माधर्मनिमित्तम्" अर्थात् धर्म-अधर्म क्रिया आत्मा के साथ लगी ही रहती है।

*** वशी यद्यसुखैः कस्माद्भावैराक्रम्यते बलात्। सर्वाः सर्वगतत्वाच्च वेदनाः किं न वेत्ति सः ॥७॥**

**( ११ )** और भी — आत्मा को यदि वशी माना जाता है, तो असुख अर्थात् दुःख उत्पन्न करने वाले भाव से बलात् क्यों युक्त हो जाता है ( क्योंकि जो वशी होते हैं, वे ऐसा कोई भी कार्य नहीं करते जिसका फल अशुभ हो )। **( १२ )** जब आत्मा को सर्वगत माना जाता है तो वह सभी स्थानों में होने वाली सभी प्रकार की वेदनाओं को क्यों नहीं जानता ॥ ७ ॥

*** न पश्यति विभुः कस्माच्छैलकुड्यतिरस्कृतम्। क्षेत्रज्ञः क्षेत्रमथवा किं पूर्वमिति संशयः ॥८॥**

और भी — **( १३ )** आत्मा को यदि विभु अर्थात् व्यापक माना जाता है तो पर्वत या दीवाल से छिपी हुई वस्तु को वह क्यों नहीं देख पाता ( अर्थात् जब व्यापक है तो उसके लिये किसी भी प्रकार का व्यवधानबाधक नहीं हो सकता है क्योंकि वह सभी जगह रहता है, अतः पर्वत या दीवाल के दूसरी तरफ रहने वाली वस्तु भी आत्मा को दिखाई पड़नी चाहिये )। **( १४ )** पहले क्षेत्रज्ञ है अथवा क्षेत्र है। यह सन्देह है ॥ ८ ॥

*** ज्ञेयं क्षेत्रं विना पूर्वं क्षेत्रज्ञो हि न युज्यते। क्षेत्रं च यदि पूर्वं स्यात् क्षेत्रज्ञः स्यादशाश्वतः ॥९॥**

और भी — यदि क्षेत्रज्ञ आत्मा को पहले माना जाय तो यह उचित नहीं मालूम होता क्योंकि जब तक जानने योग्य क्षेत्र का ज्ञान न हो जाय तब तक क्षेत्रज्ञ यह कहना उचित नहीं है— 'क्षेत्रं जानाति इति क्षेत्रज्ञः—जो क्षेत्र ( शरीर ) को जानता है उसे क्षेत्रज्ञ ( आत्मा ) कहते हैं। इसलिये पहले क्षेत्र को ही होना चाहिये। यदि क्षेत्र को पहले मान लिया जाय तो क्षेत्रज्ञ ( आत्मा ) अनित्य हो जायेगा ( क्योंकि आत्मा की उत्पत्ति बाद में सिद्ध हो गई ) ॥ ९ ॥

*** साक्षिभूतश्च कस्यायं कर्ता ह्यन्यो न विद्यते। स्यात् कथं चाविकारस्य विशेषो वेदनाकृतः ॥१०॥**

और भी — **( १५ )** जब आत्मा के अतिरिक्त कोई अन्य कर्ता नहीं माना जाता, तो यह आत्मा साक्षी ( गवाह ) किसका होगा ( क्योंकि साक्षी वही होता है जो दूसरे के कार्य करते समय वर्तमान रहे। कार्य करने वाला व्यक्ति पहले से ही वर्तमान रहता है। पर आत्मा के अतिरिक्त पहले किसी की स्थिति मानी नहीं जाती, तो यह साक्षी कैसे हुआ )।

**( १६ )** आत्मा को जब विकार-रहित माना गया है तो अविकार युक्त आत्मा में वेदनाजन्य विशेषता कैसे होती है। विकार परिवर्तनशील होता है, पर आत्मा परिवर्तनशील नहीं माना जाता। तब आत्मा दुःखी कैसे माना जाता है ॥ १० ॥

*** अथ चार्तस्य भगवंस्तिसृणां कां चिकित्सति। अतीतां वेदनां वैद्यो वर्तमानां भविष्यतीम् ॥११॥**
**भविष्यन्त्या असंप्राप्तिरतीताया अनागमः। सांप्रतिक्या अपि स्थानं नास्त्यतः संशयो ह्यतः ॥१२॥**

**( १७ )** हे भगवन्! रोगी के शरीर में होने वाली भूत, भविष्य, वर्तमान इन तीन प्रकार की वेदनाओं में किस वेदना की चिकित्सा वैद्य करता है, क्योंकि भविष्यकाल की पहले प्राप्ति नहीं होती। **( १८ )** अतीत अर्थात् भूतकाल की वेदना वर्तमान चिकित्सा के समय आ ही नहीं सकती। ( १९ ) वर्तमान वेदना की स्थिरता नहीं है इसलिए संशय है कि किस वेदना की चिकित्सा होती है ॥ ११-१२ ॥

*** कारणं वेदनानां किं, किमधिष्ठानमुच्यते। क्व चैता वेदनाः सर्वा निवृत्तिं यान्त्यशेषतः ॥१३॥**

**सर्ववित् सर्वसंन्यासी सर्वसंयोगनिःसृतः । एकः प्रशान्तो भूतात्मा कैर्लिङ्गैरुपलभ्यते ॥१४॥**

( २० ) और भी — वेदनाओं का कारण क्या है। ( २१ ) उन वेदनाओं का स्थान क्या है। ( २२ ) ये सभी प्रकार की वेदनायें सम्पूर्ण रूप में कहाँ शान्त होती हैं। ( २३ ) सभी बातों को जानने वाला, संसार की सभी वस्तुओं का त्याग करने वाला, संसार के सभी कारण एवं कार्य के संयोगों से अलग रहने वाला, एक और शान्त जीवात्मा किन लक्षणों से जाना जाता है॥ १३-१४॥

**इत्यग्निवेशस्य[1] वचः श्रुत्वा मतिमतां वरः । सर्वं यथावत् प्रोवाच प्रशान्तात्मा पुनर्वसुः॥१५॥**

पुनर्वसु आत्रेय के उत्तर — अग्निवेश के इन वचनों को सुन कर बुद्धिमानों में श्रेष्ठ और शान्त आत्मा पुनर्वसु ने सभी प्रश्नों के उत्तर ठीक-ठीक इस प्रकार दिए॥ १५॥

**खादयश्चेतनाषष्ठा[2] धातवः पुरुषः स्मृतः । चेतनाधातुरप्येकः स्मृतः पुरुषसंज्ञकः ॥ १६ ॥**
**पुनश्च धातुभेदेन चतुर्विंशतिकः स्मृतः । मनो दशेन्द्रियाण्यर्थाः प्रकृतिश्चाष्टधातुकी ॥ १७ ॥**

### ( १ ) प्रश्न : धातु की दृष्टि से पुरुष के भेद ( कतिधा पुरुषो धीमन् धातुभेदेन भिद्यते ? ), इसका उत्तर—

'खादयः' से ( खं वायुरग्निरापः क्षितिस्तथा ) आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी ये पाँच महाभूत और छठीं चेतना धातु ( यहाँ चेतना शब्द से चेतना के आधार मन के साथ आत्मा लेना चाहिए ) को पुरुष कहते हैं। केवल एक चेतना धातु को भी पुरुष संज्ञा वाला कहा जाता है। फिर धातु भेद से २४ तत्त्वों का पुरुष माना जाता है। ये २४ तत्त्व हैं—मन, दस इन्द्रियाँ ( पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और पाँच कर्मेन्द्रियाँ ), अर्थ ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) और आठ धातुयें ( १. अव्यक्त, २. महान्, ३. अहंकार, ४. आकाश, ५. वायु, ६. अग्नि, ७. जल, ८. पृथिवी तन्मात्रायें ) से युक्त प्रकृति॥ १६-१७॥

**विमर्श**—यहाँ पुरुष १. षड्धातुज, २. चेतनाधातुज, ३. चतुर्विंशतितत्त्वात्मक, ये तीन बताये हैं। ऐसा उत्तर धातुभेद से कितने पुरुष होते है इस प्रथम प्रश्न का दिया गया है।

( १ ) प्रथम पुरुष वैशेषिक दर्शन के अनुसार चिकित्सा शास्त्र का अधिकारी है। इसी बात को सुश्रुत ने भी "पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते" से स्वीकार किया है। चरक संहिता में भी यज्जःपुरुषीय सूत्र स्थान अध्याय २५ में महर्षि हिरण्याक्ष ने कहा है—'षड्धातुजस्तु पुरुषो रोगाः षड्धातुजास्तथा। राशिः षड्धातुजो ह्येष सांख्यैराद्यैः प्रकीर्तितः॥' यहाँ पर 'आद्यैः सांख्यैः' से आदि काल के विद्वानों का यह मत है, यह सूचित किया है। यहाँ भी 'स्मृतः' यह पद देकर यही सूचित किया है कि मैं ही नहीं, प्राचीन सभी विद्वान् षड्धातुज पुरुष को कर्मपुरुष, चिकित्सापुरुष, अधिकरणपुरुष स्वीकार करते हैं।

( २ ) दूसरा चेतना धातुज पुरुष केवल आत्मा को ही कहा जाता है। इस पुरुष की व्युत्पत्ति 'पुरि ( शरीरे ) वसति इति पुरुषः' अर्थात् शरीर में जो रहे उसे पुरुष 'आत्मा' कहा जाता है। पर चेतना पुरुष आयुर्वेद शास्त्र के सिद्धान्त में नहीं माना जाता है इस बात को सूचित करने के लिए ही 'पुरुषसंज्ञकः' बताया है। तात्पर्य यह है कि चेतनाधातु पुरुष नहीं है पर उसकी संज्ञा पुरुष की है। इसी बात को सुश्रुत ने भी कहा है—'न चायुर्वेदशास्त्रसिद्धान्तेषूपदिश्यते सर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च, असर्वगतेषु च क्षेत्रज्ञेषु नित्यपुरुषख्यापकान् हेतूनुदाहरन्ति' (सु. शा. अ. १) अर्थात् जो सर्व-व्यापक नित्य आत्मा ( पुरुष ) है उसका आयुर्वेद शास्त्र में उपदेश नहीं है

१. 'वचस्तदग्निवेशस्य' इति पा०। २. 'खादयश्चेतनाधातुषष्ठास्तु' इति पा.।

किन्तु अव्यापक क्षेत्रज्ञ ( पुरुष ) में ही नित्यतासूचक हेतु को आयुर्वेद शास्त्र बताता है अर्थात् अव्यापक षड्धातुज पुरुष को ही नित्य जान कर उसी में चिकित्सा-कार्य करने का उपदेश आयुर्वेद शास्त्र करता है। यद्यपि षड्धातुज शरीर अनित्य है पर कार्य करते समय उसे नित्य मान कर ही कार्य किया जाता है।

( ३ ) चतुर्विंशतितत्त्वात्मक — इसे भी आयुर्वेद में प्रसङ्गवश ही कहा गया है, वस्तुतः यह पुरुष सांख्य शास्त्र के सिद्धान्त में माना जाता है, यथा—'मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृति-विकृतयः सप्त। षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः॥' ( सां. का. ) जिसकी विकृति ( परिवर्तन ) नहीं होती वह १. मूलप्रकृति, जो जगत् की प्रकृति ( उत्पादक ) होते हुए मूल प्रकृति की विकृति ( उत्पाद्य ) हैं ऐसे ७ सात महदादि ( १ महान, २. अहंकार, ३. शब्दतन्मात्रा ४. स्पर्शतन्मात्रा, ५. रूपतन्मात्रा, ६. रसतन्मात्रा, ७. गन्धतन्मात्रा ) और १६ विकार ( पाँच ज्ञानेन्द्रिय—१. चक्षु, २. स्पर्शन, ३. कर्ण, ४. रसन, ५. घ्राण, पाँच कर्मेन्द्रिय,—१. हस्त, २. पाद, ३. वाक्, ४. गुदा, ५. लिङ्ग, उभयात्मक मन और पञ्च महाभूत—१. आकाश, २. वायु, ३. तेज, ४. जल, ५. पृथिवी और जो न प्रकृति है न विकृति ऐसा पुरुष १ ), इस प्रकार २५ तत्त्व सांख्य ने माने हैं।

पर आयुर्वेद पुरुष को अलग न मान कर अव्यक्त पद से प्रकृति और पुरुष दोनों को एक ही मानता है। वस्तुतः सृष्टि में पुरुष कुछ भी काम नहीं करता, वह 'पुष्करपलाशवत्' निर्लेप होता है। अतः आयुर्वेद इसकी गणना नहीं करता। सांख्य वाले भी पुरुष को सृष्टि में कारण नहीं मानते, पर अचेतन प्रकृति कार्य करने में असमर्थ होती है इसलिए पुरुष का संयोग आवश्यक बताकर उसकी भी गणना कर लेते हैं, यथा—'पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य। पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः॥' ( सां. का. ) प्रकृति अचेतन और अज्ञ है, उसे जगत् की उत्पत्ति रूप कार्य के सम्पादन के लिए पुरुष का दर्शन ( संयोग) आवश्यक है। पुरुष चेतन एवं ज्ञ होते हुए निष्क्रिय होता है, अपने मोक्ष के लिए उसे भी प्रकृति का संयोग अपेक्षित होता है अतः दोनों के संयोग से सृष्टि की उत्पत्ति होती है। जैसे अन्धे और लँगड़े का संयोग होने पर यथेष्ट दिशा में गमना-गमन क्रिया होती है। यहाँ प्रकृति अज्ञ होने से अन्धी और पुरुष निष्क्रिय होने से लँगड़ा है। पुरुष को निष्क्रिय बताकर सांख्य वाले भी सृष्टि का कारण २४ तत्त्व ही मानते हैं, पर प्रकृति पुरुष दोनों का संयोग होने पर ही प्रकृति कार्य आरम्भ करती है अतः संयोग मात्र से २५ तत्त्व माने गये हैं।

ये प्रकृति आदि २४ तत्त्व अचेतन हैं यथा—'तत्र सर्व एवाचेतन एष वर्गः, पुरुषः पञ्चविंशतितमः कार्यकारणसंयुक्तश्चेतयिता भवति' ( सुश्रुत शा. अ. १ )। जब अपने पूर्वकृत कर्म के वशीभूत होकर पुरुष ( आत्मा ) इन २४ तत्त्वों से संयोग करता है तब उसमें चेतनता आती है और जगत् की उत्पत्ति आदि कार्य करने में समर्थ होता है और तब ज्ञाता, भोक्ता बन जाता है। यथा—'आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज् ज्ञानं तस्य प्रवर्तते' ( शा. अ. १, ५४ ) और चतुर्विंशति धातुपुरुष कहलाने लगता है। यही कर्मपुरुष है। रोगारोग्य की प्रवृत्ति इसी पुरुष के लिए है, अतः आरोग्य-संरक्षण तथा रोगापनयन रूप उद्देश्य-द्वय की पूर्ति के लिये कुछ लोग इसी पुरुष का ग्रहण करते हैं।

यद्यपि षड्धातुज या चतुर्विंशतिधातुज पशु-पक्षी आदि तिर्यक् योनि भी होती है पर चिकित्सा में उसका ग्रहण नहीं होता है, केवल मनुष्य मात्र का ही ग्रहण होता है, यथा—'तत्र पुरुषः प्रधानं तस्योपकरणमन्यत् तस्मात् पुरुषोऽधिष्ठानम्' ( सु. सू. अ. १ )। वस्तुतः आयुर्वेद के

सिद्धान्त में षड्धातुज पुरुष ही कर्म पुरुष है। २४ तत्त्वों का ६ तत्त्वों में अन्तर्भाव कर लिया जाता है। जैसे मन, बुद्धितत्त्व ( महान् ), अहंकार इन तीनों में आत्मा के लक्षण होने से, इनका अन्तर्भाव आत्मा में मान लिया जाता है। और प्रकृति अपने परिणत रूप पञ्चमहाभूतों में अन्तर्भूत होती है। आयुर्वेद शास्त्र के सिद्धान्त में इन्द्रियाँ भौतिक होती हैं अतः ये अपने कारणभूत पञ्चमहाभूतों में अन्तर्भूत होती हैं। पञ्च तन्मात्रायें अपनी-अपनी प्रकृति पञ्चमहाभूतों में ही अन्तर्हित हो जाती हैं, अतः षड्धातुज पुरुष को ही आयुर्वेद मानता है।

*** लक्षणं मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव च। सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षे न वर्तते॥**
**वैवृत्त्यान्मनसो ज्ञानं सान्निध्यात्तच्च वर्तते।**

मन के लक्षण — आत्मा, इन्द्रिय और अर्थों ( विषयों ) का संयोग होने पर जब मन का सान्निध्य ( संयोग ) होता है तब ज्ञान होता है। आत्मा, इन्द्रिय और अर्थों का संयोग होने पर भी मन का सान्निध्य न हो तो ज्ञान नहीं होता। इस प्रकार ज्ञान का न होना और ज्ञान का होना मन का लक्षण कहा गया है॥ १८॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने माना है कि सभी इन्द्रियार्थों से मन का सम्बन्ध (संयोग) होता है पर सभी का एक साथ ज्ञान नहीं होता। जिस इन्द्रिय से मन सम्बन्धित रहता है उस इन्द्रियार्थ का ज्ञान होता है और जिस इन्द्रिय से सम्बन्धित नहीं होता उस इन्द्रियार्थ का ज्ञान नहीं होता। इस प्रकार एक साथ ही ज्ञान का होना और न होना मन का लक्षण होता है।

न्यायदर्शन भी इसी का समर्थन करता है, यथा—'युगपज् ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम्'(१।१।१६) घ्राण आदि पञ्च ज्ञानेन्द्रियों का गन्ध आदि अपने विषयों के साथ सम्बन्ध रहते हुए भी एक समय अनेक ज्ञान उत्पन्न नहीं होते। इससे अनुमान होता है कि उस इन्द्रिय का सम्बन्धी अव्यापक कोई दूसरा सहकारी कारण है जिसके संयोग से ज्ञान होता है और जिसके संयोग न रहने से ज्ञान नहीं होता। उसी का नाम मन है। मन के संयोग की अपेक्षा न करके केवल विषय और इन्द्रिय के संयोग को ही ज्ञान का कारण मानें तो एक साथ अनेक ज्ञान होना चाहिए पर ऐसा होता नहीं, इसलिए तथा इन्द्रिय और विषयों के संयोग के बिना भी स्मरण ज्ञान होता है अतः इनका कारण कोई अवश्य होना चाहिए। अतएव मन की कल्पना कर उसकी अलग सत्ता मानी जाती है।

यद्यपि व्यवहार में देखा जाता है कि कई इन्द्रियाँ साथ ही अपने विषयों को ग्रहण करती हैं जैसे कक्षा में अध्ययन करते हुए छात्र गुरु के उपदेश को सुनता भी है, लिखता भी है और नेत्रों से देखता भी है। इस प्रकार ३-३ इन्द्रियाँ साथ ही ज्ञान करती हैं। पर वस्तुतः यह एक साथ नहीं होता। मन के सूक्ष्म होने से क्रमशः इतनी शीघ्रता से ज्ञान होता है कि समय का अन्तर समझ में नहीं आता। जैसे कमल के फूल की एक साथ दस-बीस पंखुड़ियाँ लेकर सुई से छेद दी जायँ तो सब एक साथ ही छिद जाती हैं, यह देखा जाता है, पर समझने की बात है कि जो पत्ती सबसे ऊपर होगी वही पहले विद्ध होगी और उसके नीचे की पत्तियाँ क्रमशः विद्ध होंगी। इसी प्रकार कक्षा में अध्ययन करते समय यद्यपि कोई छात्र अध्यापक के समीप और कोई दूर बैठता है पर गुरु के उपदेश सब साथ ही सुनते और लिखते हैं। यहाँ भी यह समझने की बात है कि जब अध्यापक के मुख से शब्द निकलेगा तब पहले समीप के व्यक्तियों के पास जायेगा और तब दूर के व्यक्तियों के पास। और जाता भी है इसी क्रम से। पर शब्द की गति इतनी तीव्र होती है कि उसके अन्तर का पता नहीं लगता। इसी प्रकार मन का संयोग शीघ्रता से होकर विषयों का ज्ञान क्रमशः होता है।

बिना मन के संयोग के इन्द्रियों से ज्ञान नहीं होता यह अनुभव-सिद्ध है और आचार्य

ने स्वयं—'मनःपुरःसराणीन्द्रियाण्यर्थग्रहणसमर्थानि भवन्ति' कहा है। उदाहरण के लिए—जब मन किसी गम्भीर विचार में मग्न हो जाता है तो पास रखी घड़ी का शब्द सुनाई नहीं पड़ता। यद्यपि शब्द की लहरें कान तक आती हैं पर मन का सम्बन्ध बुद्धि से होता है, कर्ण-इन्द्रिय से नहीं रहता अतः शब्द का ज्ञान नहीं होता।

इसी बात को महाभारत में भी कहा है, यथा—'चक्षुः पश्यति रूपाणि मनसा, न च चक्षुषा। मनसि व्याकुले चक्षुः पश्यन्नपि न पश्यति॥' अर्थात् नेत्र, मन के द्वारा रूपों को देखता है न कि चक्षु से, क्योंकि देखा जाता है कि मन के व्याकुल होने पर देखने पर भी रूप का ज्ञान नहीं होता। यह प्रतिदिन के अनुभव का विषय है कि जब चार व्यक्ति आपस में बातें कर रहे तो वहीं पर अन्य कार्य में लगा व्यक्ति उन लोगों की बातें नहीं सुनता और उससे पूछा जाय तो वह यही कहता है कि मैं अन्य कार्य में लगा था अतः उन लोगों की बातें नहीं सुनी। अतः एक साथ ज्ञान का होना और न होना मन का लक्षण माना जाता है।

**⊛ अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ॥ १९॥**

मन के गुण — अणु होना और एक होना ये दो गुण मन के होते हैं॥ १९॥

**विमर्श**—मन को अणु और एक माना है। यदि इसे महत्परिमाण का माना जाय तो यह आकाश की तरह व्यापक होगा। तब जिस प्रकार व्यापक आत्मा का सम्बन्ध सभी इन्द्रियों से एक साथ ही बना रहता है उसी प्रकार व्यापक मन का भी संयोग इन्द्रियों से सदा रहना चाहिए, पर रहता नहीं। यदि रहता तो सभी इन्द्रियों से सभी वस्तुओं का ज्ञान सदा होता रहता। पर यह अनुभव विरुद्ध है, ऐसा होता नहीं। अतः मन को महत्परिमाण तथा व्यापक न मान कर अणु माना जाता है।

जिस प्रकार इन्द्रियाँ अनेक हैं उसी तरह मन को भी यदि अनेक मान लिया जाय तो अनेक होने से मन एक साथ ही अनेक इन्द्रियों से संयोग कर लेगा और एक साथ ही सब इन्द्रियों से विषयों का ग्रहण होने लगेगा, पर ऐसा होता नहीं है। अतः मन को एक माना जाता है। इसी बात को चरक ने अन्यस्थल पर स्पष्ट किया है, यथा—'स्वार्थेन्द्रियार्थसंकल्पव्यभिचरणाच्चानेकमेकस्मिन् पुरुषे सत्त्वं रजस्तमःसत्त्वसंयोगाच्च। न चानेकत्वं न ह्येकं ह्येककालमनेकेषु प्रवर्तते तस्मान्नैककाला सर्वेन्द्रियप्रवृत्तिः॥' (सू. अ. ८) यह मन अपने अर्थ-चिन्त्य आदि और इन्द्रियों के विषय रूप-रसादिकों से भिन्न होने के कारण और सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणों के मन से बारी-बारी से संयुक्त होने के कारण एक शरीर में एक होते हुए उपाधिभेद से भिन्न-भिन्न होता है। पर उसे अनेक नहीं माना जाता। यदि अनेक होता तो एक काल में ही सभी इन्द्रियों में प्रवृत्त होता, तब ज्ञान भी सभी इन्द्रियों से एक साथ ही होता पर ऐसा देखा नहीं जाता। अतः मन एक है इसीलिए सभी इन्द्रियाँ एक साथ प्रवृत्त नहीं होतीं।

न्यायदर्शन में भी मन को एक और अणु माना है, 'ज्ञानायौगपद्यादेकं मनः' (३. २. ५९) एक काल में अनेक ज्ञान नहीं होते अतः प्रति शरीर में मन एक ही है। आगे चल कर 'यथोक्तहेतुत्वाच्चाणु' (३. २. ६२.) सूत्र में यदि मन व्यापक होता तो सब इन्द्रियों के साथ एक साथ संयोग होने से अनेक ज्ञान एक काल में होते, पर ऐसा देखा नहीं जाता अतः मन अणु है। इसी बात को कारिकावली में 'साक्षात्कारे सुखादीनां करणं मन उच्यते। अयौगपद्याज्ज्ञानानां तस्याणुत्वमिहेष्यते॥' (का. ८५) तथा तर्कसंग्रह में भी 'सुखाद्युपलब्धिसाधनमिन्द्रियं मनः' इस प्रकार बताया है।

**⊛ चिन्त्यं विचार्यमूह्यं च ध्येयं संकल्प्यमेव च। यत्किंचिन्मनसो ज्ञेयं तत् सर्वं ह्यर्थसंज्ञकम्॥**

मन के विषय — चिन्त्य, विचार्य, ऊह्य, ध्येय, संकल्प्य और अन्य जो भी सुख-दुःखादि मन द्वारा जाने जाते हैं वे सभी मन के विषय हैं ॥ २० ॥

**विमर्श**—चिन्त्य—मन द्वारा चिन्तन किए जाने योग्य विषय जैसे यह करने योग्य है या नहीं। विचार्य—उपपत्ति या अनुपपत्ति [अर्थात् तर्क] द्वारा यह करने से लाभ होगा और यह करने से हानि होगी। ऊह्य—सम्भावना के द्वारा जैसे यह कार्य इस प्रकार होगा। ध्येय—भावना ज्ञान का विषय। संकल्प—यह गुणयुक्त है या दोषयुक्त इसका निश्चय करना। इन अर्थों को मन बिना किसी इन्द्रिय की सहायता से ही ग्रहण करता है।

इस प्रकार अलग मन के अर्थ की कल्पना करने पर अर्थ ६ हो जायेंगे। २४ तत्त्व में शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, ये पाँच ज्ञानेन्द्रियों के अर्थ पाँच ही माने जाते हैं। अब मन का भी एक अलग अर्थ होकर ६ अर्थ की स्थिति आ जायेगी। इसका उत्तर इस प्रकार समझना चाहिये कि जब तक शब्दादि ज्ञानेन्द्रिय का विषय, इन्द्रिय, आत्मा और मन के संयोग से जाना नहीं जाता तब तक मन अकेला किसका विचार करेगा? जैसे किसी ने कहा कि शब्द नित्य है, दूसरा व्यक्ति यह सुन कर अपने मन में विचार, चिन्ता, ऊह आदि विषयों द्वारा उसे मनन करता है। जब तक एक बार शब्दादि विषय प्रत्यक्ष नहीं हो जाते तब तक मन अकेला तर्क नहीं कर सकता अतः मन का अर्थ शब्द आदि से अलग नहीं है इसलिए ६ अर्थ नहीं होते।

सुख एवं दुःख का मानसिक प्रत्यक्ष होता है। यह भी मन का विषय है और शब्द, स्पर्श आदि से भिन्न है अतः पुनः ६ अर्थ हो जायेंगे। इसका उत्तर यह होता है कि सुख-दुःखादि मन के अर्थ बुद्धिभेद से गृहीत हो जाते हैं। अतः मन के अर्थ होते हुए भी ६ अर्थ नहीं माने जाते।

**ॐ इन्द्रियाभिग्रहः कर्म मनसः स्वस्य निग्रहः। ऊहो विचारश्च, ततः परं बुद्धिः प्रवर्तते ॥२१॥**

मन के कर्म — इन्द्रियों में अधिष्ठित होकर उसका संचालन करना, स्वयं अपने को अपने से ही अहित विषयों से रोकना, ऊह और विचार करना मन के कर्म हैं। इसके बाद बुद्धि प्रवृत्त होती है ॥ २१ ॥

**विमर्श**—इन्द्रियों को अपने वश में रखना और अपने को भी नियमित रखना यह मन का कार्य है। पर कुछ विद्वानों का मत है कि केवल अचेतन मन इन कार्यों को करने में समर्थ नहीं होता उसे इन कार्यों के करने में धैर्य ( धृति ) का सहारा लेना पड़ता है—'विषयप्रवणं चित्तं धृतिभ्रंशान्न शक्यते। नियन्तुमहितादर्थाद्धृतिर्हि नियमात्मिका ॥' ( शा. अ. १ )।

विचार का रूप यह है—यह वस्तु हानिकारक है या लाभकर, इसे लें या न लें, आदि। इस प्रकार विकल्प ( विचार ) का कारण ४ प्रकार का माना जाना है—१. बाह्य इन्द्रिय स्वरूप, २. आभ्यन्तर—आभ्यन्तर के ३ भेद—(१) मन, (२) अहंकार, (३) बुद्धि। इन चारों में इन्द्रियाँ, निर्विकल्प रूप से विषय को ग्रहण करती हैं। मन, यह विचार करता है कि दोषयुक्त होने से हेय है या उपादेय, अहंकार अपने अधिकार का यह निश्चय करता है। तब बुद्धि यह निश्चय करती है कि यह दोषयुक्त है अतः इसे त्याग दूँ, या गुणयुक्त है अतः इसे ग्रहण कर लूँ। ऊह करना बाह्य इन्द्रियों का विषय है फिर भी बिना मन की सहायता से ऊहा नहीं होती, अतः मन का विषय मान लिया जाता है, जैसा कि—'सान्तःकरणा बुद्धिः सर्वं विषयमवगाहते यस्मात्। तस्मात्त्रिविधं करणं द्वारि, द्वाराणि शेषाणि ॥' ( सां. का. ३५ )।

अर्थात् अन्तःकरण ( मन और अहंकार ) के साथ बुद्धि सभी विषयों को ग्रहण करती है अतः प्रधान रूप से तीन ही ( मन, अहंकार और बुद्धि ) करण होते हैं। बाह्य इन्द्रियाँ अप्रधान सहायक रूप में होती हैं। इसी का स्पष्ट विवेचन यह है—'एते प्रदीपकल्पाः परस्परविलक्षणा गुण-

विशेषाः। कृत्स्नं पुरुषस्यार्थं प्रकाश्य बुद्धौ प्रयच्छन्ति ॥' ( सां.का. ३६ )। अर्थात् ये बाह्य इन्द्रियाँ और अन्तः इन्द्रियाँ आपस में विलक्षण होती हुई गुण-विशेषता से दीपक की तरह कार्य करती हैं। जैसे दीपक से वर्त्ति स्नेह लेकर अग्नि को देती है जिससे प्रकाश होता है उसी प्रकार बाह्य इन्द्रियाँ विषय को लेकर मन को देती हैं, मन संकल्प कर अहंकार को देता है, अहंकार अपना अधिकार-स्थापित कर बुद्धि को देता है।

**❀ इन्द्रियेणेन्द्रियार्थो हि समनस्केन गृह्यते। कल्प्यते मनसा तूर्ध्वं गुणतो दोषतोऽथवा ॥**
**जायते विषये तत्र या बुद्धिर्निश्चयात्मिका। व्यवस्यति तया वक्तुं कर्तुं वा बुद्धिपूर्वकम् ॥**

ज्ञानोत्पत्ति क्रम — मन के साथ इन्द्रियाँ अपने-अपने विषयों को ग्रहण करती हैं। इसके बाद मन संकल्प करता है कि यह वस्तु गुणयुक्त है या यह वस्तु दोषयुक्त है। इस विषय में जो बुद्धि निश्चयात्मिका होती है उसी के अनुसार बुद्धिपूर्वक कुछ कहने में या कार्य करने में मनुष्य समर्थ होता है ॥ २२–२३ ॥

**विमर्श**—इस ज्ञान क्रम का विशेष विवरण पहले बाह्य और अन्तः भेद से दो प्रकार का बताया गया है। बाहरी ज्ञानेन्द्रियाँ मन से संयुक्त होने पर विषयों को सामान्य रूप से ग्रहण करती हैं, जिसे निर्विकल्पक ज्ञान कहा जाता है, अर्थात् इन्द्रियों के द्वारा उसका स्वरूप मात्र ज्ञात होता है। बाद में मन, अहंकार, बुद्धि के द्वारा विशेष ज्ञान होता है। मन के द्वारा संकल्प अर्थात् यह ग्रहण करने योग्य है कि नहीं, इसमें क्या गुण-दोष है, यह विचार होता है। इसके बाद अहंकार अपने अधिकार को व्यक्त करता है। इसके बाद बुद्धि उसे ग्रहण करना है या नहीं, इसका निश्चय करती है। तब मनुष्य बुद्धिपूर्वक प्रत्येक कार्य करता है अथवा कुछ कार्य करने में समर्थ होता है।

**❀ एकैकाधिकयुक्तानि खादीनामिन्द्रियाणि तु। पञ्च कर्मानुमेयानि येभ्यो बुद्धिः प्रवर्तते ॥**

इन्द्रिय-वर्णन प्रारम्भ ( पञ्चज्ञानेन्द्रिय ) — जिनके द्वारा बुद्धि प्रवृत्त होती हैं, वे कर्म से अनुमान योग्य पाँचों इन्द्रियाँ क्रम से एक-एक महाभूत की अधिकता से युक्त हैं ॥ २४ ॥

**विमर्श**—पाञ्चभौतिक जगत् में सभी वस्तुयें पञ्चमहाभूत से ही उत्पन्न होती हैं। सांख्य के सिद्धान्त से इन्द्रियाँ आहंकारिक होती हैं। पर आयुर्वेद-सिद्धान्त से इन्द्रियाँ भौतिक होती हैं। श्रोत्रेन्द्रिय केवल आकाश की सहायता से उत्पन्न होती है। इसमें केवल शब्द गुण ही रहता है। यद्यपि श्रोत्रेन्द्रिय में भी इतर चारों भूत रहते ही हैं। चक्षु-इन्द्रिय में चारों के रहते हुए तेज की प्रधानता होती है। घ्राणेन्द्रिय में पृथिवी की प्रधानता, रसनेन्द्रिय में जल की प्रधानता तथा स्पर्शनेन्द्रिय में वायु की प्रधानता होती है। जिसकी प्रधानता होती है उसी से निष्पन्न इन्द्रियाँ मानी जाती हैं, जैसा कि—'व्यपदेशस्तु भूयसा' जिसमें जिसकी अधिकता होती है उसी के नाम से वह कही जाती है।

सांख्य में बताई हुई आहंकारिक इन्द्रियों की चिकित्सा नहीं हो सकती क्योंकि वह निरूप होती हैं और आयुर्वेद में चिकित्सा के दृष्टिकोण से ही सभी वस्तुओं का वर्णन है और वह चिकित्सा रूप वाली इन्द्रियों की ही संभव है। इस तरह यहाँ भौतिक इन्द्रियों के वर्णन का तात्पर्य इन्द्रियाधिष्ठान से है और एक-एक भूत के अधिक होने से जिस इन्द्रिय में जिस महाभूत की प्रधानता होती है वह अपने करणभूत विषय का ग्रहण करती है। जैसे कान में आकाश की प्रधानता होती है। आकाश का गुण शब्द होता है। अतः कान से सुन कर शब्द का ज्ञान होता है। इसी प्रकार तेज की प्रधानता से नेत्र की उत्पत्ति होती है अतः नेत्र से रूप का ज्ञान होता है।

पृथिवी से नासिका की उत्पत्ति होती है अतः नाक से गन्ध का ज्ञान, जिह्वा की उत्पत्ति जल से होती है अतः जिह्वा से रस का ज्ञान, त्वचा की उत्पत्ति वायु से होती है अतः त्वचा से स्पर्श का ज्ञान होता है।

इसी तथ्य को सुश्रुत ने भी स्पष्ट किया है—'इन्द्रियेणेन्द्रियार्थं तु स्वं स्वं गृह्णाति मानवः। नियतं तुल्ययोनित्वान्नान्येनान्यमिति स्थितिः॥' अर्थात् तुल्य योनि ( उत्पत्ति कारण ) होने से, जैसे—तेज, रूप और नेत्र इन दोनों का उत्पत्ति कारण है। इसलिये नेत्र अपने एक कारण से उत्पन्न रूप का ही सहोदर होने के कारण ग्रहण करता है। इसी प्रकार गन्ध और नासिका की योनि पृथ्वी है। जिह्वा और रस की योनि जल है। त्वचा और स्पर्श की योनि वायु है। कर्ण और शब्द की योनि आकाश है। अतः ये इन्द्रियाँ अपने समान विषय को सहोदर होने के कारण ग्रहण करती हैं।

*** हस्तौ पादौ[1] गुदोपस्थं वागिन्द्रियमथापि च। कर्मेन्द्रियाणि पञ्चैव पादौ गमनकर्मणि॥**
**पायूपस्थं विसर्गार्थं हस्तौ ग्रहणधारणे।**
**जिह्वा वागिन्द्रियं वाक् च सत्या ज्योतिस्तमोऽनृता॥ २६॥**

पञ्चकर्मेन्द्रिय — दो हाथ, दो पैर, गुदा, मूत्रेन्द्रिय, वागिन्द्रिय ये पाँच कर्मेन्द्रियाँ कही जाती हैं। पैर का कार्य चलना है। गुदा व मूत्रेन्द्रिय का कार्य मल-मूत्र को त्यागना, हाथ का कार्य ग्रहण और धारण करना, जिह्वा वाक् इन्द्रिय है। सत्य वाक् ज्योतिःस्वरूप होती है और मिथ्या वाक् तमःस्वरूप है॥ २५-२६॥

*** महाभूतानि खं वायुरग्निरापः क्षितिस्तथा। शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च तद्गुणाः॥**

पञ्चमहाभूत — पञ्चमहाभूत—आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी है। उनके क्रम से स्वाभाविक गुण—शब्द, स्पर्श, रूप, रस एवं गन्ध हैं॥ २७॥

**विमर्श**—यहाँ पर उद्देश्य क्रम के अनुसार इन्द्रियों का अर्थ कहना चाहिए था। अर्थ पञ्चमहाभूत के गुण स्वरूप हैं और वह पंचमहाभूत के आधीन हैं। इसलिये पहले पञ्चमहाभूत बता कर बाद में उनके गुणों का निर्देश करेंगे। ऐसा **चक्रपाणि** का मत है।

*** तेषामेकगुणः पूर्वो[2] गुणवृद्धिः परे परे। पूर्वः पूर्वगुणश्चैव[3] क्रमशो गुणिषु स्मृतः॥ २८॥**

स्वाभाविक गुण बताने के बाद महाभूतों में भूतान्तर-गुण-प्रवेश — पञ्चमहाभूतों में पहला भूत आकाश एकगुण वाला है। अर्थात् आकाश में केवल शब्द एक गुण पाया जाता है और पिछले-पिछले प्रत्येक भूत में अपने से पूर्व-पूर्व भूत के गुणों के प्रवेश से गुण की वृद्धि रहती है। गुणी अर्थात् भूत में क्रम से पूर्व में रहने वाले भूत का और उनके गुण का प्रवेश माना जाता है॥

**विमर्श**—सृष्टि के आदि में आकाश स्वयं सिद्ध रहता है। जिस प्रकार आकाश को नित्य माना जाता है उसी प्रकार शब्द भी नित्य है और वह आकाश का गुण होता है। जिस समय केवल आकाश वर्तमान रहता है उस समय केवल उसमें एक शब्दगुण ही पाया जाता है। उसके बाद जब 'आकाशाद्वायुः'—आकाश से वायु की उत्पत्ति होती है तो उस वायु में अपना गुण स्पर्श और अपने से पूर्ववर्ती आकाश का गुण शब्द भी रहता है। इस प्रकार वायु में शब्द, स्पर्श ये दो गुण रहते हैं। जब 'वायोरग्निः'—वायु से अग्नि उत्पन्न होती है तो अग्नि का अपना गुण रूप और पूर्ववर्ती आकाश वायु का गुण शब्द व स्पर्श ये दोनों अग्नि में रहते हैं। इस प्रकार अग्नि में शब्द, स्पर्श, रूप गुण रहते हैं। 'अग्नेरापः' अग्नि से जल की उत्पत्ति

---

१. 'हस्तपादम्' इति पा०। २. 'तेषामेकगुणं पूर्वम्' इति पा०।
३. 'पूर्वो गुणश्चैव' इति पा०।

होती है। जल में अपना गुण रस व अपने पूर्ववर्ती तीनों महाभूतों के गुण शब्द, स्पर्श, रूप रहते हैं। इस प्रकार जल में शब्द, स्पर्श, रूप, रस चार गुण होते हैं। 'अद्भ्यः पृथ्वी' जल से पृथ्वी की उत्पत्ति होती है। पृथ्वी में अपना गुण गंध और अपने पूर्ववर्ती चारों महाभूतों के गुण शब्द, स्पर्श, रूप, रस होते हैं। इस प्रकार पृथ्वी में शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ये पाँचों गुण होते हैं।

इस प्रकार उत्पत्ति-क्रम से एक-एक महाभूत में एक-एक गुण की वृद्धि हो जाती है। इस गुण के आधार पर यह कल्पना की जाती है कि एक महाभूत उत्पत्ति-क्रम से अपने-अपने पूर्व के महाभूतों से युक्त होता है। जैसे वायु में आकाश का प्रवेश होता है। तेज में आकाश और वायु का प्रवेश होता है। जल में आकाश, वायु, तेज इन तीनों का प्रवेश रहता है। पृथिवी में चारों महाभूतों का प्रवेश होता है। इसे ही 'अन्योन्यानुप्रविष्ट' कहा जाता है। अर्थात् एक महाभूत में दूसरे महाभूत का समावेश भी रहता है।

**& खरद्रवचलोष्णत्वं भूजलानिलतेजसाम्। आकाशस्याप्रतीघातो दृष्टं लिङ्गं यथाक्रमम् ॥२९॥**
**लक्षणं सर्वमेवैतत् स्पर्शनेन्द्रियगोचरम्। स्पर्शनेन्द्रियविज्ञेयः स्पर्शो हि सविपर्ययः ॥ ३० ॥**

पञ्चमहाभूतों के लिङ्ग—पृथ्वी, जल, वायु, तेज इनके खरत्व, द्रवत्व, चलत्व, उष्णत्व ये क्रम से लिंग ( लक्षण ) होते हैं। आकाश का कहीं भी न रुकना अर्थात् स्पर्श न होना यह लक्षण है। ये सभी लक्षण स्पर्शनेन्द्रिय के द्वारा जाने जाते हैं। स्पर्शनेन्द्रिय के द्वारा विपरीत स्पर्श का अर्थात् स्पर्श के अभाव का या शीत और शीताभाव का भी ज्ञान होता है ॥ २९–३० ॥

**विमर्श**—पञ्चमहाभूतों का जो लक्षण यहाँ बताया गया है उसका ज्ञान केवल स्पर्शनेन्द्रिय से होता है। अर्थात् खर होना, द्रव होना, चंचल होना, उष्ण होना, इनका ज्ञान त्वचा से हो जाता है। यह प्रश्न उठता है कि क्या आकाश का कहीं न रुकना, स्पर्श न होना यह भी ज्ञान त्वचा के द्वारा हो सकता है? इसका उत्तर यह है कि स्पर्शनेन्द्रिय से स्पर्श के ज्ञान के साथ ही स्पर्श के अभाव का भी ज्ञान होता है। जैसे जब उष्ण स्पर्श का ज्ञान होता है तब साथ ही यह शीत नहीं है, यह भी ज्ञान होता है।

यह सिद्धान्त है कि जिन इन्द्रियों से भाव का प्रत्यक्ष होता है उन्हीं इन्द्रियों से अभाव का भी ज्ञान हो जाता है। किसी वस्तु के प्रतीघात ( रुकावट ) का ज्ञान यदि स्पर्शन इन्द्रिय के द्वारा होता है, तो रुकावट का न होना भी स्पर्शन इन्द्रिय से जाना जा सकता है। अतः पंचमहाभूतों का यह लक्षण स्पर्शन इन्द्रिय के द्वारा ही जाना जाता है।

**& गुणाः शरीरे गुणिनां निर्दिष्टाश्चिह्नमेव च।**

और भी — शरीर में सूक्ष्म महाभूतों के गुण को चिह्न ही निर्देश किया है, अर्थात् लक्षण बनाया है।

**विमर्श**—सूक्ष्म महाभूतों के लिङ्ग पहले खरत्व, द्रवत्व, चलत्व, उष्णत्व, अप्रतीघातत्व ये बताये गये हैं। इनका स्पर्श केवल त्वचा से होता है। सूक्ष्म महाभूत ( शब्दतन्मात्रा, स्पर्शतन्मात्रा, रूपतन्मात्रा, रसतन्मात्रा, गन्धतन्मात्रा ) के सूक्ष्म शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध को तब तक गुण माना जाता है, जब तक कि ये स्थूल नहीं हो जाते। जब ये शब्दादि गुण व्यक्त ( स्थूल ) हो जाते हैं तो उन सूक्ष्म पञ्चमहाभूतों के क्रमशः लक्षण हो जाते हैं। इस प्रकार सूक्ष्म महाभूतों का लक्षण एक स्पर्शन इन्द्रिय ( त्वचा ) द्वारा ज्ञातव्य है और दूसरा लक्षण सामान्यतः शब्द, स्पर्श, आदि सूक्ष्म गुणों के द्वारा होता है।

**& अर्थाः शब्दादयो ज्ञेया गोचरा विषया गुणाः ॥ ३१ ॥**

और भी — गोचर, विषय ( इन्द्रियों द्वारा ग्राह्य ) शब्द, आदि गुण जब स्थूल रूप हो जाते हैं तो उन्हें अर्थ कहा जाता है ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—जब तक शब्द आदि सूक्ष्म रहते हैं तब तक उन्हें गुण कहते हैं, जब वे सूक्ष्म गुण स्थूल रूप आकाश आदि के रूप में होते हैं तब उन्हें अर्थ कहते हैं। सांख्य की दृष्टि से पञ्चतन्मात्रा से स्थूल पञ्च महाभूतों की जो उत्पत्ति होती है इसे ही अर्थ कहते हैं क्योंकि यह इन्द्रिय-गोचर ( ग्राह्य ) है। आयुर्वेद की दृष्टि से सूक्ष्म महाभूतों से ही पञ्च तन्मात्राओं की उत्पत्ति होती है और ये ही जब स्थूल भाव में आते हैं तब शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध के रूप में परिणत होते हैं और तभी अर्थ कहे जाते हैं, यथा—'तेषां ( तन्मात्राणां ) विशेषाः शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धाः।' ( सु. शा. १ ) तथा 'तेषां तन्मात्राणां विशेषा अनुभवयोग्यैः सुखदुःखमोहरूपैर्धर्मैर्विशिष्यन्त इति विशेषाः शब्दादयः, तन्मात्राणि त्वविशेषाणि यतस्तानि पुनरनुभवयोग्यैः सुखदुःखादिभिर्विशेष्टुं न शक्यन्ते सूक्ष्मत्वात्।' ( डल्हण )

इससे यह सिद्ध होता है कि जो स्थूल शब्दादि विशेष हैं वे इन्द्रिय-गोचर होते हैं। इसी बात को यहाँ भी कहा है। **चक्रपाणि** ने 'अर्थशब्देन तु शब्दादयोऽभिधीयन्ते ते स्थूलखादिरूपा एव ज्ञेयाः' से स्थूल आकाश आदि का ग्रहण किया है। पञ्चमहाभूतों से तन्मात्रा शब्दादि एवं विशेषों की उत्पत्ति होती है अतः आकाश का परिणाम शब्द, वायु का परिणाम स्पर्श आदि होता है इसी प्रकार सभी महाभूत एवं अर्थों को जानना चाहिए। ये सभी इन्द्रिय-गोचर हैं अतः अर्थ कहे जाते हैं।

**❀ या यदिन्द्रियमाश्रित्य जन्तोर्बुद्धिः प्रवर्तते। याति सा तेन निर्देशं मनसा च मनोभवा ॥**

बुद्धि-नामकरण — मनुष्य की जो बुद्धि जिस इन्द्रिय के सहारे कार्य में लगती है वह बुद्धि उसी इन्द्रिय के नाम से कही जाती है। केवल मन के सहारे प्रवृत्त होने वाली बुद्धि को मनोभव बुद्धि कहते हैं ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—अभिप्राय यह है कि जिस इन्द्रिय से जिस विषय का ज्ञान होता है उस ज्ञान को उसी इन्द्रिय के नाम से कहा जाता है जैसे—चक्षु से ग्रहण करने वाले विषयों में चक्षु-बुद्धि, स्पर्शन से गृहीत विषयों में स्पर्शन बुद्धि इसी प्रकार श्रोत्रबुद्धि, रसनबुद्धि, घ्राणबुद्धि, और मन से गृहीत विषयों में मानसबुद्धि का व्यवहार किया जाता है।

**❀ भेदात् कार्येन्द्रियार्थानां बह्व्यो वै बुद्धयः स्मृताः। आत्मेन्द्रियमनोऽर्थानामेकैका[1] सन्निकर्षजा॥**

बुद्धि के नाना भेद — आत्मा, इन्द्रिय, मन और विषय इन प्रत्येक के संयोग से उत्पन्न होने वाली बुद्धि, कार्य ( घट, पट, मठ आदि ) और इन्द्रियों के विषयों के भेद होने से बहुत प्रकार की होती है ॥ ३३ ॥

**विमर्श**—ऊपर बुद्धि (ज्ञान) को ६ भागों में विभक्त किया है जैसे १. चक्षुर्बुद्धि, २. स्पर्शनबुद्धि, ३. रसनबुद्धि, ४. श्रोत्रबुद्धि, ५. घ्राणबुद्धि, ६. मनोबुद्धि। यह प्रत्येक बुद्धि भिन्न-भिन्न कार्य और इन्द्रियों के विषयों के विभिन्न होने से अनन्त होती है, जैसे एक चक्षुर्बुद्धि—जिन-जिन विषयों का वह ग्रहण करेगी वह उस नाम से व्यवहृत होगी, यथा—घट को देखने में घटबुद्धि इसी प्रकार पटबुद्धि, पुस्तकबुद्धि, रक्तबुद्धि, पीतबुद्धि आदि को समझना चाहिए।

**अङ्गुल्यङ्गुष्ठतलजस्तन्त्रीवीणानखोद्भवः। दृष्टः शब्दो यथा बुद्धिर्दृष्टा संयोगजा तथा ॥३४॥**

बुद्धि की उत्पत्ति संयोग से — जिस प्रकार अङ्गुली (मध्यमा), चुटकी अँगूठा और करतल के संयोग से शब्द होता है और तन्त्री ( तार ), वीणा और नख के संयोग से शब्द की उत्पत्ति देखी

---

१. 'एकैकसन्निकर्षजाः' इति पा.।

जाती है। उसी प्रकार आत्मा, इन्द्रिय, मन और विषयों के संयोग होने पर अनेक प्रकार की बुद्धि ( ज्ञान ) की उत्पत्ति देखी जाती है ॥ ३४ ॥

**विमर्श**—यहाँ शब्द की उत्पत्ति के दो उदाहरण दिये हैं, १. एक चिट्ठकी आदि का शब्द, जो मध्यमा अङ्गुली, अंगूठे, और करतल के संयोग से उत्पन्न होता है। २. वीणा का शब्द जो वीणा और उसमें लगे हुए तन्त्री ( तार ) पर नख संयोग से उत्पन्न होता है या एक ही उदाहरण माना जा सकता है जब अङ्गुली, अंगूठा, तल और नख का संयोग वीणा और उसके तार पर होता है तब विभिन्न शब्द उत्पन्न होते हैं। जिस प्रकार शब्द की उत्पत्ति के कारणभूत अङ्गुल्यादि के संयोग से अनेकों शब्दों की उत्पत्ति होती है उसी प्रकार आत्मा, इन्द्रिय, मन और विषयों के संयोग से बुद्धि ( ज्ञान ) की उत्पत्ति अनन्त होती है।

**॥ बुद्धीन्द्रियमनोऽर्थानां विद्याद्योगधरं परम्। चतुर्विंशतिको ह्येष राशिः पुरुषसंज्ञकः ॥३५॥**

राशिपुरुष के २४ तत्त्व — बुद्धि, इन्द्रिय ( पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच ज्ञानेन्द्रिय ), मन, अर्थ इनके योग ( संयोग अर्थात् मिलाप ) को धारण करने वाले को 'पर' जानना चाहिए। इस चतुर्विंशतितत्त्व की राशि को 'पुरुष' कहते हैं ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में 'पुरुष' को २४ तत्त्वों की राशि बताई है। परन्तु मूल में २४ तत्त्व स्पष्ट नहीं हैं। उन्हें इस प्रकार समझना चाहिए। बुद्धि से ही महत् तत्त्व, अहंकार, पञ्चतन्मात्रायें ये ७ लिये जाते हैं। इन्द्रिय से ५ ज्ञानेन्द्रियाँ तथा ५ कर्मेन्द्रियाँ, मन १, अर्थ से यहाँ विषय ( शब्दादि ) न लेकर ५ महाभूत लिए जाते हैं। 'पर' शब्द से अव्यक्त लिया गया है। इस प्रकार बुद्धि से ७+मन सहित इन्द्रियाँ ११+५ महाभूत+१ अव्यक्त ये सब मिलाकर चौबीस तत्त्व का यह राशि पुरुष माना जाता है।

**॥ रजस्तमोभ्यां युक्तस्य संयोगोऽयमनन्तवान्।**
**ताभ्यां निराकृताभ्यां तु सत्त्ववृद्ध्या[1] निवर्तते ॥ ३६ ॥**

राशिपुरुष की परम्परा अनन्त है — रज एवं तम से संयुक्त पुरुष का यह बुद्धि, इन्द्रिय, मन और अर्थ का संयोग, अथवा २४ तत्त्वों का संयोग, अनन्तवान् होता है अर्थात् इस संयोग का कभी अन्त नहीं होता। रज और तम के हट जाने पर और सत्त्वगुण के बढ़ जाने से तो मोक्ष हो जाता है ॥ ३६ ॥

**विमर्श**—कहीं-कहीं 'सत्त्वबुद्ध्या' भी पाठ आता है वहाँ सात्त्विक बुद्धि होने से यह रज और तम द्वारा २४ तत्त्वों का संयोग छूट जाता है अतः मोक्ष हो जाता है, कहा भी है—'मोक्षो रजस्तमोऽभावाद् बलवत्कर्मसंक्षयात्। वियोगः कर्मसंयोगैरपुनर्भव उच्यते ॥'

**॥ अत्र कर्म फलं चात्र ज्ञानं चात्र प्रतिष्ठितम्। अत्र मोहः सुखं दुःखं जीवितं मरणं स्वता ॥**
**एवं यो वेद[2] तत्त्वेन स वेद प्रलयोदयौ। पारम्पर्यं चिकित्सां च ज्ञातव्यं[3] यच्च किंचन ॥३८॥**

राशिपुरुष ही सबका आधार — इस राशिपुरुष में कर्म, कर्म का फल, ज्ञान, मोह, सुख, दुःख, जीवन, मरण और स्वता ( यह मेरा है या मैं इसका हूँ ) प्रतिष्ठित रहती है। इस बात को जो सत्य रूप से जानता है वह प्रलय ( मृत्यु ), उदय ( जन्म ) को और जीवन मृत्यु के परम्परा को एवं चिकित्सा को और अन्य भी जो कुछ ज्ञातव्य विषय हैं उन सबों को जानता है ॥३७-३८॥

**विमर्श**—पुरुष का ३ भेद माना है—१. चेतनाधातु, २. षड्धातुज, ३. चतुर्विंशक। इनमें किस पुरुष की मृत्यु, कौन मर कर परलोक में जाता है, कौन सुख-दुःख भोगता है और कौन

१. 'सत्त्वबुद्ध्या' इति पा.। २. 'एतद्यो वेद' इति पा.। ३. 'वेद्यं यच्चात्र' इति पा.।

यहाँ जन्म लेता है, इन सब प्रश्नों का उत्तर दिया है। कर्मादि का आधार राशिपुरुष ही है इस बात को 'अत्र' शब्द से सूचित किया है। इसी बात को 'सत्त्वमात्मा शरीरं च त्रयमेतत्त्रिदण्डवत्। लोकस्तिष्ठति संयोगात् तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥' से पुष्ट किया है।

*** भास्तमः सत्यमनृतं वेदाः कर्म शुभाशुभम्। न स्युः कर्ता च बोद्धा च पुरुषो न भवेद्यदि॥**
**नाश्रयो न सुखं नार्तिर्न गतिर्नागतिर्न वाक्। न विज्ञानं न शास्त्राणि न जन्म मरणं न च॥**
**न बन्धो न च मोक्षः स्यात् पुरुषो न भवेद्यदि। कारणं पुरुषस्तस्मात् कारणज्ञैरुदाहृतः ॥**

**( २ ) प्रश्न : पुरुष को कारण क्यों माना जाता है? ( पुरुषः कारणं कस्मात्? ), इसका उत्तर—**

यदि कर्ता और ज्ञाता पुरुष न हो तो भा ( प्रतिभा ), तम (मोह), सत्य, असत्य, वेद, शुभ, और अशुभ कर्म नहीं होंगे। यदि पुरुष को न माना जायगा तो न आश्रय ( आत्मा का आश्रय शरीर ), न सुख, न अर्ति (दु:ख ), न गति ( स्वर्ग या मोक्ष को प्राप्त होना ), न आगति पुनर्जन्म ), न वाक् ( वचनशक्ति ), न विज्ञान, न शास्त्र, न जन्म, न मृत्यु, न बन्धन और न मोक्ष आदि कुछ भी होंगे, इसलिए कारण को जानने वाले विद्वान्, पुरुष को कारण बताये हैं॥

**विमर्श**—तीन प्रकार के पुरुषों में यहाँ २४ तत्त्वात्मक पुरुष को ही कारण माना गया है। ऐसा **गङ्गाधर** का सिद्धान्त है। **चक्रपाणि** ने अव्यक्त आत्मा ( चेतनाधातु ) को कारण माना है। गङ्गाधर का मत अच्छा प्रतीत होता है। केवल आत्मा किसी भी कार्य को करने में समर्थ नहीं होती है क्योंकि आत्मा को तब तक ज्ञान नहीं होता जब तक वह २४ तत्त्वों से संयोग नहीं करता है। यथा—'आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज् ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते'। **चक्रपाणि** के पक्ष का समर्थन इस प्रकार किया जा सकता है कि २४ तत्त्व को अचेतन माना गया है और यदि आत्मा को कारण न माना जाय तब तो अचेतन से कोई भी कार्य सम्भव नहीं है। आश्रय ( शरीर ), जन्म, मरण, बन्धमोक्ष ये सब २४ तत्त्व वाले पुरुष का नहीं होता क्योंकि २४ तत्त्व स्वयं आश्रय हैं। अपने पूर्वकृत कर्म के अनुसार ही आत्मा का जन्म, मरण, बन्ध, मोक्ष होता है अतः अव्यक्त आत्मा ( चेतना धातु ) ही कारण माना जाता है।

***न चेत् कारणमात्मा स्याद्भादयः[२] स्युरहेतुकाः। न चैषु संभवेज् ज्ञानं न च तैः स्यात् प्रयोजनम्॥**

और भी — यदि आत्मा को कारण न माना जाय तो भा, तम आदि अहेतुक हो जायेंगे। आत्मा को ज्ञानी न मानने से भा, तम आदि जो अचेतन है उनमें ज्ञान नहीं होगा और भा, तम, सत्य आदि का प्रयोजन कुछ भी न रहेगा॥ ४२॥

*** कृतं मृद्दण्डचक्रैश्च कुम्भकाराद्दृते घटम्। कृतं मृत्तृणकाष्ठैश्च गृहकाराद्विना गृहम् ॥ ४३॥**
**यो वदेत् स वदेद्देहं संभूय करणैः कृतम्। विना कर्तारमज्ञानाद्युक्त्यागमबहिष्कृतः॥४४॥**

आत्मा की कारणता में कुम्भकार तथा गृहकार के दृष्टान्त — १. जो व्यक्ति बिना कुम्भकार के रहते मिट्टी, दण्ड, चक्र, के संयोग से घड़ा बन जाता है, ऐसा कहते हैं। २. और जो व्यक्ति बिना गृह-निर्मापक ( राजगीर, कारीगर ) के रहते मिट्टी, तृण, काष्ठों के समुदाय से घर स्वयं बन जाता है, ऐसा कहते हैं। वह करण ( इन्द्रियों ) के समूह से शरीर स्वयं बन जाता है, ऐसा कह सकते हैं। वे युक्ति और शास्त्रज्ञान से पूरे शून्य होते हैं और अज्ञान ( मूर्खता ) से बिना कर्त्ता के कार्य की उत्पत्ति मानते हैं॥ ४३-४४॥

**कारणं पुरुषः सर्वैः प्रमाणैरुपलभ्यते। येभ्यः प्रमेयं सर्वेभ्य आगमेभ्यः प्रमीयते ॥ ४५॥**

---

१. 'कर्ता वेदिता' इति पा.।    २. 'खादयः' इति पा.।

आत्मा का कारणत्व — जिन शास्त्र प्रमाणों से या जिन प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, आप्तोपदेश, के द्वारा सभी प्रमेय ( ज्ञेय ) विषयों को जाना जाता है, उन सभी शास्त्र-प्रमाणों से या ज्ञान के साधन स्वरूप प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से पुरुष ( आत्मा ) को कारण माना जाता है ॥ ४५ ॥

**ॐन ते तत्सदृशास्त्वन्ये पारम्पर्यसमुत्थिताः। सारूप्यात्ते त एवेति निर्दिश्यन्ते नवा नवाः॥ भावास्तेषां समुदयो निरीशः सत्त्वसंज्ञकः। कर्ता भोक्ता न स पुमानिति केचिद्व्यवस्थिताः॥**

निरात्मवादी बौद्ध मत का विवेचन — ये जो सब भाव ( पदार्थ ) हैं वे ही बने नहीं रहते हैं अपितु क्षण-क्षण में परम्परा से उत्पन्न होकर उनके समान ही दूसरे नूतन-नूतन उत्पन्न हो जाते हैं। उनका भी स्वरूप पहले वाले के सदृश होने से उनको भी वे वही हैं ऐसा माना जाता है। ऐसे ही परम्परा प्राप्त भावों का समुदाय बिना उनके किसी स्वामी के सत्त्व ( प्राणी ) कहा जाता है, वह पुरुष कर्ता भोक्ता नहीं है। ऐसा कुछ लोगों का मत है ॥ ४६-४७ ॥

**विमर्श**—बौद्ध-दर्शन का सिद्धान्त है कि प्रत्येक वस्तु क्षणत्रय-स्थायी होती है अर्थात् प्रथम क्षण में उत्पत्ति, दूसरे क्षण में स्थिति, और तीसरे क्षण में नष्ट हो जाती है इस सिद्धान्त के अनुसार प्रत्येक वस्तु की उत्पत्ति स्थिति, विनाश की परम्परा बनी रहेगी, जैसे कोई भी व्यक्ति जो बाल्यावस्था में था वही युवावस्था होने पर उससे भिन्न होता है पर उसे भिन्न नहीं माना जाता।

उदाहरण के लिए, देवदत्त नामक किसी एक व्यक्ति को लीजिए। जो देवदत्त बचपन में था युवा वही है ऐसा माना जाता है। पर यह मानना नहीं चाहिए क्योंकि बचपन का देवदत्त लम्बाई में छोटा था, चलने में घुटनों का सहारा लेता था, मूँछ, दाढ़ी से हीन था, अब इस युवावस्था-प्राप्त देवदत्त में बचपन की कोई वस्तु नहीं है अतः उससे यह भिन्न है। इस प्रश्न पर बौद्ध का उत्तर है कि बचपन से युवावस्था का देवदत्त भिन्न नहीं है, क्योंकि वस्तु दूसरे क्षण में अपने समान वस्तु को उत्पन्न कर तीसरे क्षण में नष्ट हो जाती है।

इस प्रकार प्रत्येक द्वितीय क्षण में अपने सारूप्य ( समान धर्म वाली वस्तु ) की उत्पत्ति होती रहती है, तब यह वही व्यक्ति है इस प्रकार ज्ञान की परम्परा से क्षण-भङ्गुर वस्तु में यह वही है ऐसा ज्ञान बना रहता है। यहां ज्ञान की परम्परा सदा बनी रहती है अतः वस्तुओं का सदा भान रहता है, पूर्व के समान उत्तर काल में उत्पत्ति होती रहती है।

जैसे चेतन वस्तु से चेतना की, मनुष्य से मनुष्य की, गौ से गौ की उत्पत्ति होती है—'सारूप्यात्' यह वही है यह ज्ञान की परम्परा बनी रहती है। क्षण-भङ्गुर पदार्थों की परम्परा के समुदाय स्वरूप अचेतन २४ तत्त्व को जीवधारी पुरुष माना जाता है, चेतन आत्मा को कारण नहीं माना जाता है अतः अव्यक्त चेतन आत्मा कर्ता और भोक्ता कुछ भी नहीं होता है अपितु शरीर का कारण क्षणिक स्थायी वस्तुओं का समुदाय है पूर्व के शरीर में जो चेतना आदि धर्म था वह उत्तर के शरीर में परम्परया ही मान लिया जाता है इसलिए कोई व्यवहार नष्ट नहीं होता है।

इस प्रकार बौद्ध क्षणिक विज्ञानवादी समुदाय मात्र को शरीर मानते हैं, आत्मा की सत्ता अलग स्वीकार नहीं करते, किन्तु क्षण-भङ्गुर २४ तत्त्वात्मक शरीर के साथ ही आत्मा भी प्रत्येक क्षण में उत्पन्न और नष्ट होती रहती है। इनके मत में आत्मा भी स्थायी नहीं है।

**ॐतेषामन्यैः कृतस्यान्ये भावा भावैर्नवाः फलम्। भुञ्जते सदृशाः प्राप्तं यैरात्मा नोपदिश्यते॥**

निरात्मवादी मत का खण्डन — जो लोग आत्मा को नहीं मानते हैं उनके मत में दूसरे व्यक्ति से किए हुए कर्म का फल परम्परा-ज्ञान से सदृश ( अपने समान धर्म वाले ) दूसरा व्यक्ति भोग करने लगेगा ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—जब चेतन नित्य आत्मा को कारण माना जाता है तब शरीर के नष्ट होने पर भी स्थायी होने से आत्मा पूर्व शरीर से कृत कर्म का भोग स्वयं करता है। जब आत्मा-रहित क्षण-भङ्गुरों का समुदाय शरीर है ऐसा माना जाता है, तब यद्यपि क्षण स्थायी शरीर सारूप्य होने से एक स्वरूप का प्रतीत होता है, फिर भी उत्पन्न वह नष्ट होने से भिन्न भिन्न है। जो शरीर कार्य करता है वह दूसरे क्षण में नष्ट हो गया तो उस शरीर से किए गए कर्म के फल को उस पूर्व शरीर के सदृश उत्पन्न दूसरा शरीर भोगेगा।

पर संसार में देखा जाता है कि अपने फल भोगने की इच्छा से ही कर्म किया जाता है न कि दूसरे के भोगने के लिए। पर निरात्मवादी के मत मानने पर उपर्युक्त दोष आ जाता है।

**॥ करणान्यान्यता दृष्टा कर्तुः कर्ता स एव तु। कर्ता हि करणैर्युक्तः कारणं सर्वकर्मणाम् ॥**

आत्मा के कारणत्व में आत्रेय का मत — कर्ता की कार्य करने की सामग्री भिन्न-भिन्न होतीं है पर कर्ता वही रहता है, जब आत्मा करण अर्थात् सामग्रियों से युक्त होता है तब सभी कर्मों का कारण होता रहता है॥ ४९॥

**विमर्श**—यद्यपि शरीर आदि क्षणिक है पर आत्मा को स्थायी माना जाता है और वह इन्द्रियों एवं शरीर के सम्बन्ध स्थापित कर अनेकों कर्मों को करता है और स्थायी होने से अपने साधनों द्वारा किए हुए कार्यों का फल स्वयं भोगता।

**॥ निमेषकालाद्भावानां कालः शीघ्रतरोऽत्यये। भग्नानां न पुनर्भावः कृतं नान्यमुपैति च ॥**
**मतं तत्त्वविदामेतद्यस्मात्तस्मात् स कारणम्। क्रियोपभोगे भूतानां नित्यः पुरुषसंज्ञकः॥**

और भी — शरीर आदि भावों के नाश में निमेषकाल से भी शीघ्र काल लगता है। जब ये शरीर आदि भाव नष्ट हो जाते हैं तब उनकी ( भाव ) उत्पत्ति फिर से नहीं हो सकती है। किए हुए यागादि कर्मों का फल दूसरा नहीं प्राप्त करता। यह तत्त्ववित् ( विद्वानों ) का मत है इसलिए प्राणियों के क्रिया ( कार्य करने ) में और उसके फल भोगने में नित्य पुरुष नामक चेतना धातु ( आत्मा ) कारण होता है॥ ५०-५१॥

**॥ अहङ्कारः फलं कर्म देहान्तरगतिः स्मृतिः। विद्यते सति भूतानां कारणे देहमन्तरा॥५२॥**

आत्मा को कारण मानने में — आत्मा को कारण न मानने पर निम्न आपत्तियाँ हो सकती हैं। प्राणियों के देह से अतिरिक्त ( आत्मा को ) कारण स्वीकार करने पर ही अहंकार, फल, कर्म, देहान्तर गति, स्मरण शक्ति आदि सफल होंगे ( ये रह सकते या बन सकते हैं )॥ ५२॥

**॥ प्रभवो न ह्यनादित्वाद्विद्यते परमात्मनः। पुरुषो राशिसंज्ञस्तु मोहेच्छाद्वेषकर्मजः॥ ५३॥**

## ( ३ ) प्रश्न : पुरुष की उत्पत्ति किससे ? ( प्रभवः पुरुषस्य कः ? ), इसका उत्तर—

आनादि परमात्मा का प्रभव ( कारण ) कोई नहीं है, ( जब उसका कारण हो जायगा तो उसे अनादि नहीं कहा जा सकता क्योंकि उसके पहले कारण वर्तमान रहेगा )। राशि पुरुष मोह, इच्छा, द्वेष कर्म से उत्पन्न होता है ( इसलिए यह सकारण होता है )॥ ५३॥

**विमर्श**—पुरुष चेतन धातुज, षड्धातुज, चतुर्विंशति-तत्त्वात्मक यह तीन तरह का माना है जिसमें षड्धातुज और चतुर्विंशतितत्त्वात्मक को एक ही माना जाता है जिसे राशिपुरुष कहते हैं। राशिपुरुष की उत्पत्ति राग, द्वेष के द्वारा किए हुए अनेक कर्म के फलस्वरूप होती है। इसलिए यह सकारण होता है पर चेतना धातु पुरुष जिसे परमात्मा कहते हैं वह नित्य, अनादि होता है और जो अनादि है उसका कारण कोई नहीं होता।

**※ आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज्ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते । करणानामवैमल्यादयोगाद्वा न वर्तते ॥**
**पश्यतोऽपि यथाऽऽदर्शे संक्लिष्टे नास्ति दर्शनम् । तत्त्वं जले वा कलुषे चेतस्युपहते तथा ॥**

**(४) प्रश्न : आत्मा ज्ञानी है या अज्ञानी (किमज्ञो ज्ञः सः ?), इसका उत्तर—**

आत्मा ज्ञानी है पर जब करणों ( इन्द्रियों ) से योग होता है तो उसे ज्ञान होता है। इन्द्रियाँ निर्दोष न हों या इन्द्रियों से आत्मा का संयोग न हो तो ज्ञान नहीं होता जिस प्रकार गन्दे सीसे या जल में मुख दिखाई नहीं पड़ता उसी प्रकार चित्त में विकृत होने से ज्ञान नहीं होता ॥५४-५५॥

**※ करणानि मनो बुद्धिर्बुद्धिकर्मेन्द्रियाणि च । कर्तुः संयोगजं कर्म वेदना बुद्धिरेव च ॥५६॥**
**नैकः प्रवर्तते कर्तुं भूतात्मा नाश्नुते फलम् । संयोगाद्वर्तते सर्वं तमृते नास्ति किञ्चन ॥५७॥**

करण सहकृत आत्मा ही कार्यकारी — मन, बुद्धि, बुद्धीन्द्रिय ( श्रोत्र, घ्राण, चक्षु, रसना स्पर्शन ), कर्मेन्द्रिय ( हस्त-पाद गुदा उपस्थ, वागिन्द्रिय ) यह कारण हैं। कर्ता का कारणों के साथ संयोग होने पर कर्म, वेदना, बुद्धि ( ज्ञान ) होती है। केवल अकेले जीवात्मा किसी कार्य को करने में प्रवृत्त नहीं होता। भूतात्मा अकेले फल को भी नहीं भोगता। संयोग होने पर सभी कार्य होते हैं यदि संयोग न हो तो कोई कार्य नहीं हो सकता ॥ ५६-५७ ॥

**विमर्श**—इसी भाव को सांख्यकारिका में इस प्रकार बताया है, यथा—'पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य। परवन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः ॥' प्रकृति-पुरुष इन दोनों के संयोग होने पर ही सृष्टि प्रारम्भ होती है इसलिए २४ तत्त्व को अचेतन माना है एक अव्यक्त परमात्मा का संयोग होने पर ही राशि पुरुष में चेतनता आती है जो प्रत्येक कार्यों को करने में समर्थ होता है।

**※ न ह्येको वर्तते भावो वर्तते नाप्यहेतुकः। शीघ्रगत्वात्स्वभावात्त्वभावो न व्यतिवर्तते ॥५८॥**

कोई भाव अहेतुक नहीं — भाव (कारण) पदार्थ अकेला ( जब अपने सहकारी कारण रूप सामग्री से शून्य होता है तब ) कार्य करने में प्रवृत्त नहीं होता। भाव पदार्थ बिना हेतु का नहीं होता। अभाव शीघ्रग स्वभाव होने से अपने शीघ्रग स्वभाव को नहीं छोड़ता ॥ ५८ ॥

**विमर्श**—पदार्थ भाव और अभाव दो प्रकार के माने गये है। भाव उसे कहते हैं जो उत्पत्ति-शील हो, जो भी उत्पत्तिशील पदार्थ होता हैं वे सभी सकारण होते हैं। पुरुष की उत्पत्ति होती है, उसका कारण मोह, इच्छा, द्वेष है, इस उत्पत्तिधर्मा पुरुष को सामग्री-साकल्य होने पर ही ज्ञान की उत्पत्ति होती है। वह सामग्री है, इन्द्रियाँ, विषयों का संयोग, मन का संयोग। सभी पदार्थ ( कार्य ) कारण युक्त होते हैं और बिना कारण ( हेतु ) का कोई भी कार्य नहीं होता। नैयायिकों के यहाँ अभाव भी पदार्थ माना गया है अतएव वह भी सकारण ही होगा। इस सन्देह पर उसका निराकरण किया गया है कि अभाव बहुत ही शीघ्र बीतता है अतः परिलक्षित नहीं होता जो परिलक्षित नहीं होता उसका कारण भी नहीं बन सकता। अतः अभाव शीघ्रग स्वभाव होने से अहेतुक माना जाता है। अभाव का विचार करते समय सूत्रस्थान अ० १६ में 'उत्पत्तिहेतुर्भावानां न निरोधेऽस्ति कारणम्' से उत्पत्ति में कारण माना है पर अभाव में कारण नहीं मान कर उसे स्वभावतः होना ही माना है।

**※ अनादिः पुरुषो नित्यो विपरीतस्तु हेतुजः । सदकारणवन्नित्यं दृष्टं हेतुजमन्यथा ॥ ५९ ॥**

**( ५ ) प्रश्न : पुरुष नित्य है या अनित्य ( स नित्यः किं किमनित्यो निद्-र्शितः ? ), इसका उत्तर—**

अनादि ( अव्यक्त, आत्मा, परमात्मा ) पुरुष नित्य है। हेतुज अर्थात् मोह, इच्छा, द्वेष, धर्म, अधर्म से उत्पन्न होने वाला राशि पुरुष विपरीत अर्थात् अनित्य माना जाता है, जो सत् हो अर्थात् सत्ता वाला हो पर कारण वाला न हो अर्थात् उसका कारण कोई न हो उसे 'नित्य' कहते हैं। हेतु ( कारणों ) से उत्पन्न पुरुष सत्ता वाला होते हुए सकारण है अतः अनित्य है ॥ ५९ ॥

**विमर्श**—ग्रन्थकार अनादि पुरुष को ही नित्य मानते हैं और उसे ही पुष्ट करने के लिये शास्त्रान्तर वैशेषिक आदि के मतों का भी उल्लेख किये हैं। 'सदकारणवन्नित्यम्।' यह वैशेषिक का सूत्र हैं ठीक उसे ही श्लोक का तीसरा पाद बना कर अनादि पुरुष के नित्यत्व में प्रमाण रखा हैं। 'असद्वा इदमग्र आसीत्, ततो वै सदजायत। तदात्मानं स्वयमकुरुत तस्मात् तत् सुकृत-मुच्यते॥' इससे परम सूक्ष्म चेतना धातु जो प्रथम उत्पन्न हुई उसे अनादि और नित्य माना है और वही जगत् का कारण है, नित्य है। सुश्रुत शारीर अ. १ में भी 'सर्वभूतानां कारणमकारणं सत्त्वरजस्तमोलक्षणम्।' से अव्यक्त को सबका कारण और उसका कोई कारण नहीं है, ऐसा माना है। सुश्रुत ने अव्यक्त शब्द से प्रकृति और पुरुष दोनों का ग्रहण किया है।

**❀ तदेव भावादग्राह्यं नित्यत्वं न कुतश्चन। भावाज्ज्ञेयं तदव्यक्तमचिन्त्यं व्यक्तमन्यथा॥६०॥**

आत्मा में नित्यत्व की कल्पना — वह जो सत् और अकारण है नित्य होने के कारण भाव से ( जो उत्पत्ति धर्मा है उनसे ) अग्राह्य है। उसका नित्यत्व किसी भी उत्पत्ति धर्मवाले भाव से नहीं होता। ( उस नित्य पुरुष को अव्यक्त, अचिन्त्य कहते हैं। इस अव्यक्त से जो भिन्न है उसे व्यक्त कहते हैं ) ॥ ६० ॥

**विमर्श**—जो नित्य होता है उसकी उत्पत्ति नहीं होती अतः वह उत्पन्न होने वाले सभी पदार्थों से पहले रहता है। इसीलिए उत्पन्न होनेवाले पदार्थों से और मन से भी वह नहीं जाना जाता है। जो उत्पत्तिधर्मा पदार्थों से और मन से जाना जाता है। उसे व्यक्त कहते हैं।

**❀ अव्यक्तमात्मा क्षेत्रज्ञः शाश्वतो विभुरव्ययः। तस्माद्यदन्यत्तद्व्यक्तं, वक्ष्यते चापरं द्वयम्॥**
**व्यक्तमैन्द्रियकं चैव गृह्यते तद्यदिन्द्रियैः। अतोऽन्यत् पुनरव्यक्तं लिङ्गग्राह्यमतीन्द्रियम्॥**

और भी — वह आत्मा, अव्यक्त, क्षेत्रज्ञ, शाश्वत, विभु, अव्यय कहा जाता है। इससे भिन्न जो होता है। उसे व्यक्त कहते हैं। ( अर्थात् जो भावों से जाना न जा सके और जो क्षेत्र (शरीर) को जानता है, जो शाश्वत ( नित्य ), व्यापक, जिसका कभी नाश नहीं होता, उसे ही अव्यक्त माना जाता है। ) दूसरे प्रकार से अव्यक्त व व्यक्त का भेद कह रहे हैं। जिसका इन्द्रियों से ग्रहण किया जाता है उसे व्यक्त और ऐन्द्रियक कहा जाता है। इससे भिन्न जो होता उसे अव्यक्त कहा जाता है। अव्यक्त अतीन्द्रिय होता है। केवल लिंग के द्वारा उसका ज्ञान होता है ॥ ६१-६२ ॥

**विमर्श**—अव्यक्त आत्मा को या प्रकृतिपुरुष को कहा जाता है। सांख्य प्रकृति को ही सृष्टि का कारण मानता है। पुरुष सहायक होता है। वेदान्त वाले पुरुष-ब्रह्म को ही सृष्टि का कारण मानते हैं। परन्तु यहाँ अव्यक्त पद से प्रकृति का और सहायक आत्मा इन दोनों को लिया जाता है। पुरुष नित्य है या अनित्य ? इस प्रश्न के उत्तर में अव्यक्त शब्द से आत्मा ही लिया जाता है और व्यक्त पद से राशि पुरुष लिया जाता है। अव्यक्त पुरुष को नित्य और व्यक्त पुरुष को अनित्य माना है। राशि पुरुष का ग्रहण इन्द्रिय द्वारा होता

है। और अव्यक्त पुरुष का केवल लिंग अर्थात् अनुमान द्वारा ज्ञान किया जाता है। जैसे संसार में जितने कार्य होते हैं उसका कारण अवश्य होता है। उसी प्रकार इतने बड़े जगत् का कर्ता कोई अवश्य होगा है। यह कल्पना कर अव्यक्त आत्मा सिद्ध की जाती है। सांख्य-कारिका में—'हेतुमदनित्यमव्यापि सक्रियमनेकाश्रितं लिंगम्। सावयवं परतन्त्रं व्यक्तं विपरीत-मव्यक्तम् ॥'

*** खादीनि बुद्धिरव्यक्तमहङ्कारस्तथाऽष्टमः। भूतप्रकृतिरुद्दिष्टा विकाराश्चैव षोडश ॥ ६३ ॥ बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैव पञ्च कर्मेन्द्रियाणि च। समनस्काश्च पञ्चार्था विकारा इति संज्ञिताः ॥**

## प्रश्न : ( ६ ) प्रकृति और ( ७ ) विकृति किसे कहते हैं ? ( प्रकृतिः का विकाराः के ? ), इसका उत्तर—

खादि ( आकाश, वायु, तेज, जल, पृथ्वी आदि पञ्चमहाभूत के सूक्ष्म (तन्मात्रायें) अंश ), बुद्धि (महान्), अव्यक्त ( मूलप्रकृति ), अहंकार यह आठ भूत प्रकृति कहे जाते हैं। विकार १६ होते हैं। ५ बुद्धीन्द्रिय अर्थात् ज्ञानेन्द्रिय ( श्रोत्र, स्पर्शन, चक्षु, रसन और घ्राण ), पाँच कर्मेन्द्रिय ( हस्त, पाद, गुदा, मेढ़, वाक् ) मन के साथ पाँच अर्थ ( शब्द स्पर्श, रूप, रस, गन्ध या पञ्चमहा-भूत ), इन्हें विकार कहा जाता है ॥ ६३-६४ ॥

**विमर्श**—आयुर्वेद पञ्चमहाभूत से ही इन्द्रियों, तन्मात्राओं की उत्पत्ति मानता है और दर्शन अहंकार से इन्द्रियाँ और पंचतन्मात्रायें और तन्मात्राओं से पंचमहाभूत की उत्पत्ति मानता है। अतः खादि से सूक्ष्म पंचमहाभूत का ही ग्रहण किया जाता है। प्रकृति दो प्रकार की मानी गई है, एक मूलप्रकृति दूसरी भूतप्रकृति। मूलप्रकृति को अव्यक्त माना जाता है। इसे ही सुश्रुत ने—'सर्व-भूतानां कारणमकारणं सत्त्वरजस्तमोलक्षणमष्टरूपस्य अखिलस्य जगतः संभवहेतुरव्यक्तं नाम' अव्यक्त बताया है। दूसरी प्रकृति, स्थावर और जंगमभूत मात्र को उत्पन्न करने वाली अव्यक्त, महान्, अहंकार, सूक्ष्म पंचमहाभूत इन आठों को भूतप्रकृति कहते है, अव्यक्त को छोड़ कर सात को प्रकृति-विकृति कहा जाता है। इस तथ्य को सांख्यकारिका में स्पष्ट रूप से बताया है। यथा—'मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त।'

*** इति क्षेत्रं समुद्दिष्टं सर्वमव्यक्तवर्जितम्। अव्यक्तमस्य क्षेत्रस्य क्षेत्रज्ञमृषयो विदुः ॥६५॥**

क्षेत्रज्ञ का स्वरूप — अव्यक्त ( पुरुष ) से रहित सभी भूतप्रकृति और विकार को क्षेत्र कहा जाता है। ऋषि लोग इस क्षेत्र को जानने वाले क्षेत्रज्ञ आत्मा को अव्यक्त जानते हैं या इस प्रकार क्षेत्र के जानने वाले अव्यक्त आत्मा को केवल ऋषि लोग अपने त्रिकाल में अव्याहत योग ज्ञान से जानते हैं ॥ ६५ ॥

*** जायते बुद्धिरव्यक्ताद् बुद्ध्याऽहमिति मन्यते। परं खादीन्यहङ्कारादुत्पद्यन्ते यथाक्रमम्॥
ततः संपूर्णसर्वाङ्गो जातोऽभ्युदित उच्यते।**

सृष्टि का सर्ग — अव्यक्त से बुद्धितत्त्व की उत्पत्ति होती है ( जिसे सुश्रुत ने महान् की संज्ञा दी है ), बुद्धितत्त्व से अहंकार उत्पन्न होता है। अहंकार से सूक्ष्म पंचमहाभूत क्रम से उत्पन्न होते हैं। तब सम्पूर्ण अंग की उत्पत्ति होने पर 'जातः' अर्थात् उत्पन्न हो गया ऐसा कहा जाता है ॥६६॥

**विमर्श**—यह उत्पत्ति क्रम महाप्रलय के बाद जब सृष्टि की प्रथम रचना होती है तो इसी क्रम से होती है। सांख्य में इसी क्रम का—'प्रकृतेर्महाँस्ततोऽहंकारस्तस्माद् गणश्च षोडशकः' से निर्देश किया है। यहाँ पर यथाक्रम का तात्पर्य यह है कि अव्यक्त से बुद्धि, बुद्धि से अहंकार,

१. 'खादीन्यहङ्कार उपाददते' इति पा.।

अहंकार से सूक्ष्म पंचमहाभूत, उससे पंचतन्मात्रायें और ११ इन्द्रियां उत्पन्न होती हैं। सांख्य में अहंकार का वैकृतभूतादिसात्त्विक तीन भेद माना है यथा—'वैकृतात् सात्त्विकादहंकारात्तैजस-सहायादेकादशेन्द्रियाणि भवन्ति, भूतादेस्त्वहंकारात्तैजससाहाय्यात् पञ्चतन्मात्राणि' तथा—'सात्त्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकृतादहंकारात्। भूतादेस्तन्मात्राः सतामसत्तैजसादभवन् ॥' ( सां. का. २५ ) अहंकार के कार्य के बाद तन्मात्रा से स्थूल महाभूत की उत्पत्ति मानी है। इनके मत से इन्द्रियाँ आहंकारिक मानी जाती हैं। पर आयुर्वेद की दृष्टि से वे भौतिक मानी जाती हैं।

*** पुरुषः प्रलये चेष्टैः पुनर्भावैर्वियुज्यते ॥ ६७ ॥**
**अव्यक्ताद्व्यक्ततां याति व्यक्तादव्यक्ततां पुनः। रजस्तमोभ्यामाविष्टश्चक्रवत् परिवर्तते ॥**
**येषां द्वन्द्वे परा सक्तिरहङ्कारपराश्च ये। उदयप्रलयौ तेषां न तेषां ये त्वतोऽन्यथा ॥ ६९ ॥**

प्रलय का निरूपण — वह पुरुष प्रलय काल में पुनः अपने इष्ट भाव ( आठ भूत प्रकृति और सोलह विकार ) से रहित हो जाता है। इस प्रकार अव्यक्त से उत्पत्ति काल में व्यक्त होता है। प्रलय काल में व्यक्त से अव्यक्त हो जाता है। इस प्रकार पुरुष का व्यक्त से अव्यक्त और अव्यक्त से व्यक्त की परम्परा रज और तम से युक्त होने के कारण चक्र की तरह चलती रहती है। जिन मनुष्यों की रज और तम इन दोनों में अत्यन्त आसक्ति है या जो लोग अहंकार में पड़े हुये हैं। उन्हीं लोगों के लिये उदय और प्रलय है। जो लोग रज व तम से विमुक्त हैं, अहंकार से भी रहित हैं उन लोगों का उदय ( जन्म ) व प्रलय ( मृत्यु ) नहीं होता ॥६७-६९॥

**विमर्श**—यहाँ उदय से जन्म, प्रलय से मृत्यु लिया गया है। जन्म मृत्यु का कारण—रज और तम दोनों जब तक मन से सम्बन्धित रहते हैं और उसके अनुसार बन्धन में पड़ने वाला कार्य मन करता है और उसी के अनुसार आत्मा का बंधन होता है। इसीलिये जबतक रज, तम से युक्त मन रहता है तो चक्र की तरह यह पुरुष भ्रमण करता रहता है। अर्थात् जब तक कि महाप्रलय नहीं हो जाता। कभी मृत्यु कभी जन्म प्राप्त करता रहता है। यहाँ प्रकृति से सृष्टि का निर्देश किया गया है। महाप्रलय होने पर प्रकृति में ही सभी वस्तुओं का लय होता है। पुरुष प्रलय काल में अर्थात् मृत्यु काल में बुद्धि इत्यादि तत्त्वों से अलग हो जाता है और पुनः जन्म होने पर उनसे संयोग कर लेता है। कुछ लोग इस बात को नहीं मानते हैं। महाप्रलय काल में जब संसार में कुछ नहीं रह जाता तब या मोक्ष की अवस्था में बुद्धि आदि से रहित पुरुष होता है। क्योंकि—'अतीन्द्रियैस्तैरतिसूक्ष्मरूपैरात्मा कदाचिन्न विमुक्तपूर्वः। नैवेन्द्रियैर्नैव-मनोमतिभ्यां न चाप्यहंकारविकारदोषैः। सांख्य कारिका में भी 'पूर्वोत्पन्नमशक्तं नियतं महदादि-सूक्ष्मपर्यन्तम्। संसरति निरुपभोगं भावैरधिवासितं लिङ्गम्।' ( सा. का. ४० )। इससे यह सिद्ध हो॥ है कि महाप्रलय होने पर प्रकृति में लय होता है। और प्रथम सृष्टि होने पर प्रकृति से ही महदादि की सृष्टि होती है। उत्पत्ति के समय प्रकृति से महान् ( बुद्धितत्व ), महान् से अहंकार, अहंकार से सूक्ष्म-पंचमहाभूत और सूक्ष्म-पंचमहाभूत से पाँच तन्मात्रायें व ग्यारह इन्द्रियाँ उत्पन्न होती है। सांख्य मत से अहंकार के तीन भेद वैकृत सात्त्विक से ११ इन्द्रियाँ, भूतादि और वैकृत रज तम की सहायता से पंचतन्मात्रायें और उनसे ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) उनसे स्थूल पंचमहाभूत की उत्पत्ति होती है। प्रलय होने पर पंचमहाभूत पंचतन्मात्रा में, तन्मात्रा व इन्द्रियाँ अहंकार में, अहंकार बुद्धि में, बुद्धि प्रकृति में लीन हो जाती है, आयुर्वेद दृष्टि से इन्द्रियाँ और पंचतन्मात्रायें अर्थ ( पंचमहाभूत ) में, पंचमहाभूत अहंकार में अहंकार बुद्धि में, बुद्धि प्रकृति में मिल जाती है। मोक्ष के समय में भी सृष्टि के लय का क्रम यही रहता है। पर मोक्ष हुई आत्मा का प्रकृति पुनः सृष्टि के आदि में सृष्टि नहीं करती, इतना भेद होता है।

**ॐ प्राणापानौ निमेषाद्या जीवनं मनसो गतिः। इन्द्रियान्तरसंचारः प्रेरणं धारणं च यत् ॥**
**देशान्तरगतिः स्वप्ने पञ्चत्वग्रहणं तथा। दृष्टस्य दक्षिणेनाक्ष्णा सव्येनावगमस्तथा ॥ ७१ ॥**
**इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नश्चेतना धृतिः। बुद्धिः स्मृतिरहङ्कारो लिङ्गानि परमात्मनः ॥**
**यस्मात् समुपलभ्यन्ते लिङ्गान्येतानि जीवतः। न मृतस्यात्मलिङ्गानि तस्मादाहुर्महर्षयः ॥**

**( ८ ) प्रश्न : अव्यक्त पुरुष के क्या लक्षण हैं ? (किं लिङ्गं पुरुषस्य च ?), इसका उत्तर—**

प्राणवायु, अपानवायु का चलना, निमेष, उन्मेष, जीवन, मन की गतियाँ इन्द्रियान्तर-संचार ( जैसे मन का एक इन्द्रिय को छोड़कर दूसरे इन्द्रिय में चला जाना ), मन का इन्द्रियों को कार्य करने की प्रेरणा ( आज्ञा ) देना और इन्द्रियों को कार्य करने से धारण करना ( रोकना ), स्वप्न में देशान्तर में गमन करना, शरीर में पञ्चभूतमात्र का रह जाना ( अर्थात् मृत्यु का होना ), दक्षिण नेत्र से देखी वस्तु को वाम नेत्र से भी यह वही वस्तु है ऐसा ज्ञान करना और इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, प्रयत्न, चेतना, धृति, बुद्धि, स्मरण शक्ति, अहङ्कार का होना ये पुरुष ( परमात्मा ) के लक्षण हैं। इस कारण से ये प्राणापान आदि लक्षण जीवित प्राणियों में ही प्राप्त होते हैं, मृत प्राणियों में नहीं। इसलिए महर्षिगण इन्हें आत्मा का लक्षण मानते हैं ॥ ७०-७३ ॥

**विमर्श**—गौतम ने तथा कणाद ने भी आत्मा ( पुरुष या परमात्मा ) के यही लक्षण बताया है, यथा—'इच्छाद्वेषसुखदुःखप्रयत्नज्ञानान्यात्मनो लिङ्गानि, 'प्राणापानौ निमेषोन्मेषजीवनमनोगतीन्द्रियान्तरसञ्चारा बुद्धिसुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि।' इस प्रकार चरक, गौतम और कणाद ने परमात्मा या आत्मा का जो लक्षण बताया है, उन सबका तात्पर्य जीवित शरीर से ही है।

**शरीरं हि गते तस्मिञ् शून्यागारमचेतनम्। पञ्चभूतावशेषत्वात् पञ्चत्वं गतमुच्यते ॥७४॥**

पञ्चत्व की परिभाषा — जब शरीर से आत्मा निकल जाती है तब यह शरीर शून्यागार और अचेतन हो जाता है, आत्मा के चले जाने पर पाँचमहाभूत शरीर में रह जाते हैं अतः इसे पञ्चत्व प्राप्त हो गया ऐसा कहा जाता है ॥ ७४ ॥

**ॐ अचेतनं क्रियावच्च मनश्चेतयिता परः। युक्तस्य मनसा तस्य निर्दिश्यन्ते विभोः क्रिया ॥**
**चेतनावान् यतश्चात्मा ततः कर्ता निरुच्यते। अचेतनत्वाच्च मनः क्रियावदपि नोच्यते ॥**

**( ९ ) प्रश्न : आत्मा निष्क्रिय होते हुए भी सक्रिय कैसे ? ( निष्क्रियस्य क्रिया तस्य भगवन् विद्यते कथम् ? ), इसका उत्तर—**

मन अचेतन ( ज्ञानशून्य ) है और क्रिया करने वाला है, आत्मा ( पर ) चेतना देने वाला है। उस विभु व्यापक आत्मा का जब मन से संयोग होता है तब उसकी ही क्रियायें कहलाती है (आत्मा के संयोग से ही कार्य होता है अतः आत्मा का ही कार्य उपचार से कहा जाता है), आत्मा चेतन है इसलिए कर्ता कहा जाता है क्रिया करने वाला भी मन अचेतन होने से कर्ता नहीं कहा जाता है ॥ ७५-७६ ॥

**विमर्श**—मन अचेतन और क्रियाशील है। आत्मा क्रियाशून्य चेतनता प्रदान करने वाली होती है और चेतनता प्रदान करने के कारण आत्मा कर्ता कही जाती है। वस्तुतः आत्मा तो रहती ही है, परन्तु सभी क्रिया मन के द्वारा होती है, पर यदि आत्मा मन में चेतनता न प्रदान करे तो निष्क्रिय मन भी क्रियायुक्त न होगा, अतः मन से किए गए कर्म के फल का भोक्ता और कर्ता आत्मा ही कही जाती है।

**यथास्वेनात्मनाऽऽत्मानं सर्वः सर्वासु योनिषु ।**
**प्राणैस्तन्त्रयते प्राणी नह्यन्योऽस्त्यस्य तन्त्रकः ॥ ७७ ॥**

**( १० ) प्रश्न : स्वतन्त्र आत्मा इच्छा के विपरीत परतंत्र (अनिष्ट) योनि में क्यों जन्म लेती है (स्वतन्त्रश्चेदनिष्टासु कथं योनिषु जायते ?), इसका उत्तर—**

सभी प्राणी अपने-अपने कर्म के अनुसार ( स्वयं ) आत्मा को सभी नीच-ऊँच योनियों में प्राण से युक्त करता है, अन्य दूसरा कोई उसका तन्त्रक अर्थात् नियामक नहीं है ॥ ७७ ॥

**विमर्श**—आत्मा की स्वतन्त्रता केवल कार्य करने में है। चाहे तो वह अच्छा कार्य करें चाहे तो बुरा कार्य करे। पर कार्य करने पर अनुबन्ध होता है ही, यथा—'यः कर्तारमवश्यमनुबध्नाति कार्यादुत्तरकालं कार्यनिमित्तः शुभो वाप्यशुभो वा अनुबन्धः।' अर्थात् जो कार्य करने के बाद कर्ता को अवश्य ही प्राप्त होता है उसे अनुबन्ध कहते हैं। और वही उसी के अनुसार अनिष्ट योनि में जाता है। बताया भी है—'अन्त्यपक्षिस्थावरतां मनोवाक्कायकर्मजैः। दोषैः प्रयाति जीवोऽयं भवयोनिशतेषु च ॥'

**वशी तत् कुरुते कर्म यत् कृत्वा फलमश्नुते । वशी चेतः समाधत्ते वशी सर्वं निरस्यति ॥**

**( ११ ) प्रश्न : वशी आत्मा दुःखकर भावों से बलात् क्यों आक्रामित होती है ? ( वशी यद्यसुखैः कस्माद्भावैराक्रम्यते बलात् ? ), इसका उत्तर—**

वशी आत्मा वही कर्म करता है जिसे कर के स्वयं फल भोगता है। वशी आत्मा मन को समाधिस्थ कर लेता है, वशी आत्मा सभी वस्तुओं को त्याग देता है ॥ ७८ ॥

**विमर्श**—वशी का तात्पर्य यह है कि उत्तम फल भोगने की इच्छा होने पर उत्तम कार्य करना है। निकृष्ट फल भोगने की इच्छा से निकृष्ट कार्य करना है। कार्य करने के बाद शुभ या अशुभ फलों को स्वयं भोगना है। जब शुभ या अशुभ भावों को भोगने की इच्छा नहीं रहती है तब आत्मा चञ्चल मन को समाधिस्थ कर लेता है जिससे शुभ या अशुभ कार्य नहीं करता, जिससे उसका फल भोगना पड़े। ऐसी दशा में वशी आत्मा सभी शुभ-अशुभ भावों को त्याग देता है, क्योंकि मनके संयोग से ही कार्य होता है। समाधिस्थ होने पर मन की वृत्तियाँ रुक जाती हैं फलतः रज और तम से मन मुक्त हो जाता है। अतः सभी वस्तु को आत्मा त्याग देती है यही आत्मा का वशित्व है और त्याग से मोक्ष को प्राप्त होता है। यदि आत्मा वशी न होता तो मन को विषयों से हटाकर समाधिस्थ नहीं कर सकता था। और न वह रज तम से पृथक् होकर मोक्ष की तरफ अग्रसर हो सकता। इस प्रकार वह कर्म करने में वशी है पर फल भोगने में उसे वशी नहीं माना जाता क्योंकि 'प्रारब्धकर्मण उपभोगादेव क्षयः' यह नियम है।

**देही सर्वगतोऽप्यात्मा[1] स्वे स्वे संस्पर्शनेन्द्रिये ।**
**सर्वाः सर्वाश्रयस्थास्तु नात्माऽतो वेत्ति वेदनाः ॥ ७९ ॥**

**( १२ ) प्रश्न : सर्वगत आत्मा सम्पूर्ण वेदनाओं का अनुभव क्यों नहीं कर पाती है ? (सर्वाः सर्वगतत्वाच्च वेदनाः किं न वेत्ति सः ?), इसका उत्तर—**

आत्मा सर्व व्यापक होते हुए देही अर्थात् देह में रहते हुए अपने-अपने विषयों को ग्रहण करने वाली स्पर्शगम्य इन्द्रियों ( इन्द्रिय समूह शरीर ) से सम्बन्ध स्थापित करता है। अतः आत्मा, सर्व शरीर में होने वाली सब वेदनाओं को नहीं जानती ॥ ७९ ॥

---

१. 'देहे सर्वगतश्चात्मा' इति पा.।

**विमर्श**—आत्मा करण ( इन्द्रियों ) से संयुक्त होने पर ही ज्ञानी होता है वह जब जिस इन्द्रिय से संयोग करता है तब तदिन्द्रियग्राह्यविषय का ही ज्ञान करता है इसलिए व्यापक होते हुए भी सभी प्राणिमात्र के शरीर में होने वाली वेदना-दुःख का ज्ञान नहीं करता। इस लिए पर शरीर की इन्द्रियों से संयुक्त न होने के कारण आत्मा अपने से इतर शरीर की वेदनाओं को नहीं जानता।

*** विभुत्वमत एवास्य यस्मात् सर्वगतो महान्।**
**मनसश्च समाधानात् पश्यत्यात्मा तिरस्कृतम्॥ ८०॥**

**( १३ ) प्रश्न : पर्वतादि विभु आत्मा के देखने में बाधक क्यों ? ( न पश्यति विभुः कस्माच्छैलकुड्यतिरस्कृतम् ? ) , इसका उत्तर—**

यतः यह आत्मा सर्वगत और महान है इसलिए आत्मा में व्यापकत्व है। यह आत्मा जब मन को समाधिस्थ कर लेता है तब पर्वत या दिवाल से छिपी वस्तु का भी ज्ञान कर लेता है॥

**विमर्श**—विकाररहित आत्मा व्यापक एवं महान है पर वही आत्मा अपने कर्त्तव्यों के अनुसार शरीरी बन जाती है तब व्यापक होती हुई देहगतव्याप्य होने से पर्वत, दीवाल या अन्य किसी आवरक वस्तु के होने से विषयों का ज्ञान नहीं करती। क्योंकि ज्ञान में वस्तु का सन्निकर्ष अपेक्षित होता है, पर वही आत्मा योग-मार्ग में प्रवृत्त होकर मन को समाधि की अवस्था में लाती है तो देहगतव्याप्य होने पर भी सभी समीप या दूर स्थित या ढकी हुई वस्तु को जान लेती है, अतः योगी त्रिकालदर्शी एवं अबाधित ज्ञान-सम्पन्न होते हैं।

**नित्यानुबन्धं मनसा देहकर्मानुपातिना। सर्वयोनिगतं विद्यादेकयोनावपि स्थितम्॥८१॥**

और भी — विशिष्टदेह और विशेष कर्म का अनुसरण करने वाले मन से आत्मा का नित्य अनुबन्ध ( सम्बन्ध ) है इस प्रकार की आत्मा को अनेक योनियों में रहने पर भी एक योनि में स्थित है, ऐसा जानना चाहिए॥ ८१॥

**आदिर्नास्त्यात्मनः क्षेत्रपारम्पर्यमनादिकम्। अतस्तयोरनादित्वात् किं पूर्वमिति नोच्यते॥**

**( १४ ) प्रश्न : आत्मा ( क्षेत्रज्ञ ) और शरीर ( क्षेत्र ) इसमें पहले उत्पत्ति किसकी ? ( क्षेत्रज्ञः क्षेत्रमथवा किं पूर्वमिति संशयः ? ), इसका उत्तर—**

आत्मा की आदि ( उत्पत्ति-काल ) नहीं है, और क्षेत्र ( शरीर ) की परम्परा भी अनादि है अतः पहले क्षेत्र है या क्षेत्रज्ञ यह नहीं कहा जा सकता॥ ८२॥

**विमर्श**—'इदं शरीरं कौन्तेय ! क्षेत्रमित्यभिधीयते' से शरीर को क्षेत्र कहते हैं और आत्मा इस शरीर रूपी क्षेत्र को जानता है अतः उसे क्षेत्रज्ञ कहा जाता है। तो पहले यदि क्षेत्र हो तब बाद में क्षेत्रको जानने वाली आत्मा होनी चाहिए। पर ऐसा कहने से आत्मा सादि एवं अनित्य हो जायगा और शरीर नित्य हो जायगा, दूसरी बात यह है कि यदि आत्मा पहले नहीं है तब शरीर की उत्पत्ति ही सम्भव नहीं है क्योंकि इष्टानिष्ट कर्म के अनुसार आत्मा इष्ट या अनिष्ट शरीर मनुष्य शूकर कुकर आदि का धारण करता है आत्मा के अभाव में शरीर की सत्ता रहती ही नहीं है। और बिना शरीर के आत्मा की अनुभूति भी नहीं होती है। अतः जिस प्रकार बिना अङ्कुर के बीज नहीं होता और बिना बीज के अङ्कुर नहीं होता यह देख कर बीज अङ्कुर इस परम्परा को अनादि मान कर कौन पहले है यह विचार नहीं किया जाता उसी प्रकार सृष्टि की परम्परा में आत्मा और शरीर सम्बन्ध की परम्परा भी अनादि है अतः आत्मा पहले है या शरीर इसका विचार नहीं किया जाता है।

**ज्ञः साक्षीत्युच्यते नाज्ञः साक्षी त्वात्मा यतः स्मृतः।**
**सर्वे भावा हि सर्वेषां भूतानामात्मसाक्षिकाः ॥ ८३ ॥**

**( १५ ) प्रश्न : आत्मा साक्षी किसका ? ( साक्षिभूतश्च कस्यायं कर्त्ता ह्यन्यो न विद्यते ? ), इसका उत्तर—**

जो ( ज्ञ ) ज्ञानी होता है वही साक्षी होता है न कि ( अज्ञ ) अज्ञानी। आत्मा ही ज्ञ है अर्थात् ज्ञानी है अतः आत्मा को साक्षी माना जाता है। सभी भूतों के सभी भाव ( कार्य ) आत्मा की साक्षी में ही होते हैं ॥ ८३ ॥

**विमर्श**—साक्षी 'गवाह, को कहा जाता है जब आत्मा के पूर्व कोई वस्तु नहीं है तब वह गवाह किसका है इस प्रश्न पर उत्तर दिया गया है कि कार्य के पूर्व जो सदा वर्तमान है वह होने वाले कार्य स्वरूप पञ्चमहाभूतों का साक्षी ( गवाह ) तो होगा ही क्योंकि सभी की उत्पत्ति को देखता है। आयुर्वेद 'खादयश्चेतनाषष्ठा धातव पुरुषः स्मृतः' से पञ्चमहाभूत और आत्मा के संयोग को ही पुरुष माना है, अतः आत्मा के साक्षित्व में भूतों का सभी कार्य होता है, ऐसा अर्थ बताया गया, दूसरे राशि पुरुष के २४ तत्त्वों में महदादि भाव आत्मा के साक्षी में होते हैं, ऐसा समझना चाहिए। मनु ने भी बताया है—'योऽस्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञं प्रचक्षते। यः करोति तु कर्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः ॥'

**नैकः कदाचिद्भूतात्मा लक्षणैरुपलभ्यते। विशेषोऽनुपलभ्यस्य तस्य नैकस्य विद्यते ॥८४॥**
**संयोगपुरुषस्येष्टो विशेषो वेदनाकृतः। वेदना यत्र नियता विशेषस्तत्र तत्कृतः ॥ ८५ ॥**

**( १६ ) प्रश्न : निर्विकार आत्मा को सुख-दुःख का अनुभव कैसे ? ( स्यात्कथं चाविकारस्य विशेषो वेदनाकृतः ? ), इसका उत्तर—**

कभी भी एक भूतात्मा अर्थात् पञ्चमहाभूत से रहित केवल जीवात्मा लक्षणों से प्राप्त नहीं होती है, उस अकेली ( भूतरहित जिसका लक्षणों से ज्ञान नहीं होता ऐसी निर्विकार ) आत्मा ( परमात्मा ) में सुख-दुःखादि विशेष नहीं होते। संयोग पुरुष ( अर्थात् राशि पुरुष ) में वेदनाकृत विशेषता होती है। जिस २४ तत्त्वात्मक शरीर में वेदना ( सुख-दुःखादि ) नियत अर्थात् व्यवस्थित हैं, उस शरीर में ही वेदनाजन्य दीनता या हर्ष नियत रूप से होता है॥८४-८५॥

**विमर्श**—जब आत्मा २४ तत्त्वों से युक्त होती है तभी उसमें प्राणापानादि, निमेषादि लक्षण होते हैं, यदि इन तत्त्वों से आत्मा का संयोग न हो तब उसका कुछ लक्षण नहीं होता अतः न उसका ज्ञान होता है न उसको सुख या दुःख होता है। भूतरहित केवल आत्मा व्यापक और एक है इसी लिए समाधि अवस्था में सभी वेदनाओं सुख-दुःख को जानता है ऐसा कहा गया है। संयोग पुरुषों में वेदनायें भिन्न-भिन्न होती हैं अर्थात् जो वेदना एक शरीर में होती है वही दूसरे शरीर में नहीं होती क्योंकि शरीरावच्छिन्न आत्मा भिन्न-भिन्न होता है और जिस २४ तत्त्वात्मक शरीर में वेदना होती है उसका फल भी उसी शरीर में होता है न कि दूसरे शरीर में।

*** चिकित्सति भिषक् सर्वास्त्रिकाला वेदना इति।**
**यया युक्त्या वदन्त्येके सा युक्तिरुपधार्यताम् ॥ ८६ ॥**

**( १७, १८, १९ ) प्रश्न : रोगी की त्रिकाल-वेदना में किसकी चिकित्सा होती है ? ( अथ चार्तस्य भगवंस्तिसृणां कां चिकित्सति ? ) इसका उत्तर—**

वैद्य त्रिकाल में होने वाली सभी वेदनाओं की चिकित्सा करता है, इस विषय में आचार्य लोग जिन युक्तियों को कहते हैं उस युक्ति को हे अग्निवेश ! धारण करो ॥ ८६ ॥

**पुनस्तच्छिरसः शूलं ज्वरः स पुनरागतः। पुनः स कासो बलवांश्छर्दिः सा पुनरागता॥
एभिः प्रसिद्धवचनैरतीतागमनं मतम्। कालश्चायमतीतानामर्तीनां पुनरागतः॥ ८८॥
तमर्तिकालमुद्दिश्य भेषजं यत् प्रयुज्यते। अतीतानां प्रशमनं वेदनानां तदुच्यते॥ ८९॥**

अतीत काल की वेदनाओं की चिकित्सा करने में युक्ति — लोक में ऐसा कहा जाता है कि वह शिर का शूल पुनः आ गया, वह ज्वर फिर आ गया, वह बलवान् कास पुनः आ गया, वह छर्दि ( वमन ) फिर आ गयी; इन प्रसिद्ध वचनों से अतीत का आगमन होता है; बीती हुई वेदनाओं का समय फिर आ गया है, अतएव उस बीती हुई वेदना के समय को ध्यान में रख कर जो औषध-प्रयोग किया जाता है, वह बीती हुई वेदना की चिकित्सा कही जाती है॥ ८७-८९॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि किसी व्यक्ति को सूर्यावर्त रोग हुआ हो, प्रथम दिन चिकित्सा की गयी हो यदि दूसरे दिन पुनः सिर में वेदना प्रारम्भ हो तो वैद्य के पास जाकर रोगी कहता है कि मुझे फिर वही रोग हो गया जो कल हुआ था, तब वैद्य दूसरे दिन के लक्षणों को ध्यान में रख चिकित्सा करता है। इस प्रकार अतीत रोग की चिकित्सा की जाती है।

**॥ आपस्ताः पुनरागुर्मा याभिः शस्यं पुरा हतम्। यथा क्रियते सेतुः प्रतिकर्म तथाऽऽश्रये॥
पूर्वरूपं विकाराणां दृष्ट्वा प्रादुर्भविष्यताम्। या क्रिया क्रियते सा च वेदनां हन्त्यनागताम्॥**

भविष्यद् रोग की चिकित्सा में युक्ति-उदाहरण — वह जल फिर न आये जिससे पहले खेती नष्ट हो गई थी। उस जल को रोकने के लिए जैसे बाँध बाँधा जाता है वैसे शरीर में वेदना काल को ध्यान में रख कर चिकित्सा की जाती है। होने वाले रोगों के पूर्वरूप को देखकर जो चिकित्सा की जाती है वह भविष्य-रोगों को नष्ट करती है॥ ९०-९१॥

**विमर्श**—जैसे-'ज्वरस्य पूर्वरूपे लघ्वशनमपतर्पणं वेति' ज्वर की पूर्वरूपावस्था में लघु भोजन या उपवास करना आनेवाले भविष्य रोग का नाशक है।

**॥ पारम्पर्यानुबन्धस्तु दुःखानां विनिवर्तते। सुखहेतूपचारेण सुखं चापि प्रवर्तते॥ ९२॥
न समा यान्ति वैषम्यं विषमाः समतां न च। हेतुभिः सदृशा नित्यं जायन्ते देहधातवः॥
युक्तिमेतां पुरस्कृत्य त्रिकालां वेदनां भिषक्।
हन्तीत्युक्तं चिकित्सा तु नैष्ठिकी या विनोपधाम्॥ ९४॥**

वर्तमान काल के रोगों की चिकित्सा में युक्ति — सुख के कारणों का सेवन करने से दुःख का क्रमिक अनुबन्ध ( सम्बन्ध ) नष्ट हो जाता है और सुख की प्रवृत्ति हो जाती है। सम धातुयें विषम नहीं होतीं और विषम धातुयें सम नहीं होतीं। देह की धातुयें हमेशा कारण के अनुरूप ही उत्पन्न होती हैं। इस युक्ति को लेकर ही वैद्य त्रिकाल में होने वाले रोगों को चिकित्सा द्वारा नष्ट करता है—ऐसा कहा है। उपधा ( तृष्णा ) को छोड़ कर जो चिकित्सा होती है वह नैष्ठिकी ( मोक्षदायिनी ) कही जाती है॥ ९२-९४॥

**विमर्श**—सुखहेतूपचार का तात्पर्य यह है कि जब दोषों के सम रखने वाले हेतु का सेवन किया जाता है तब दुःखों की परम्परा नष्ट हो जाती है क्योंकि समहेतु सुख ( आरोग्य ) का कारण होता है। जब एक बार समहेतु के कारण दुःख ( रोग ) नष्ट हो जाता है और आरोग्य की परम्परा चल पड़ती है तो समहेतु का जब तक त्याग नहीं किया जाता तब तक दुःख की परम्परा पुनः नहीं आती। सुख की परम्परा का चलते रहना ही वर्तमान रोग की चिकित्सा है।

क्षणिकवादी के सिद्धान्त में द्वितीय क्षण में अपने सदृश वस्तु को उत्पन्न कर वह वस्तु स्वयं नष्ट हो जाती है। नवीन उत्पन्न वस्तु सदृश होने से और वही है, यह इस परम्परा से पूर्व की वस्तु को सत्तावान माना जाता है। उसी प्रकार विषम हेतु के अभाव में समहेतु-सेवन से उत्पन्न सुख परम्प-

रया सत्तावान रहता है, यथा—'जायन्ते हेतुवैषम्याद् विषमा देहधातवः। हेतुसाम्यात् समास्तेषां स्वभावोपरमस्सदा॥' अर्थात् देह धातु हेतु के सदृश होती हैं। विषम हेतु से धातुयें विषम होकर रोग उत्पन्न करती हैं। समहेतु से धातुयें सम रहकर आरोग्य ('सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च') उत्पन्न करती हैं। इस प्रकार दोषों की समता, अतीत काल की दुःख परम्परा को नष्ट कर भूतकाल की चिकित्सा, समता होने से आगे रोग नहीं होता अतः भविष्य काल की चिकित्सा तथा सुख की परम्परा बनी रहने से वर्तमान काल की चिकित्सा का सम्पादन करती है।

इस प्रकार ये त्रैकालिक चिकित्सा उपधा (तृष्णा) रहित चिकित्सा नैष्ठिकी (मोक्षदा) चिकित्सा कही जाती है। उपधा का लक्षण कणाद ने 'भावदोष उपधा, अदोषोऽनुपधा' अर्थात् जिन दोषों के कारण सृष्टि (भाव) का प्रारम्भ होता है या जिन दोषों के कारण संसार स्थिर रहता है उस दोष को उपधा कहा जाता है। ये दोष हैं रज और तम। इन दोनों दोषों से ही संसार चलता है आत्मा का बन्धन होता है जैसा कि—'रजस्तमोभ्यामाविष्टश्चक्रवत् परिवर्तते।' राग-द्वेष से रहित शरीर में की गयी समहेतु के द्वारा त्रैकालिक चिकित्सा दुःख का नाश अवश्य कर देती है फलस्वरूप का मोक्ष होने के बाद उसके दुःख का अत्यन्ताभाव हो जाता है।

अर्थात् भूत-भविष्य-वर्तमान काल में की गई चिकित्सा सभी प्रकार के दुःखों को दूर करती है और रज, तम से हीन हो जाने से मोक्षप्रद होती है।

**❀ उपधा हि परो हेतुर्दुःखदुःखाश्रयप्रदः। त्यागः सर्वोपधानां च सर्वदुःखव्यपोहकः॥९५॥ कोषकारो यथा ह्यंशूनुपादत्ते वधप्रदान्। उपादत्ते तथाऽर्थेभ्यस्तृष्णामज्ञः सदाऽऽतुरः॥९६॥ यस्त्वग्निकल्पानर्थाञ्ज्ञो ज्ञात्वा तेभ्यो निवर्तते। अनारम्भादसंयोगात्तं दुःखं नोपतिष्ठते॥**

उपधा ही दुःख में कारण — उपधा ही दुःख (रोग) और दुःख का आश्रयभूत शरीर की उत्पत्ति में मूल कारण है, सभी प्रकार के उपधाओं का त्याग करना सम्पूर्ण दुःखों का नाशक माना जाता है। जिस प्रकार कोषकार (रेशम पैदा करने वाला कीट) वधप्रद अंशुओं (रेशों) को स्वयं उत्पन्न करता है। उसी प्रकार मूर्ख पुरुष अर्थों के द्वारा स्वयं तृष्णा को प्राप्त करता है और सदा रोगी (दुःखभागी) बना रहता है। जो ज्ञानी पुरुष हैं वे उन विषयों को अग्निसदृश दुःखदायी जान कर उससे निवृत्त हो जाते हैं और पुनः रज तम के अभाव होने के कारण किसी कार्य का आरम्भ नहीं करते। कार्यों के आरम्भ के अभाव से और इसके कारण ही शरीर का संयोग न होने से आत्मा दुःख को नहीं प्राप्त होती॥ ९५-९७॥

**विमर्श**—रज और तम गुण का मन एवं आत्मा से सम्बन्ध रखना ही उपधा कहा जाता है। इन रज (राग) और तम (द्वेष) के कारण हो दुःख और शरीर धारण अर्थात् पुनर्जन्म होता है फलतः पुनर्जन्म की परम्परा होने से राग-द्वेष बना रहता है जिससे रोग (दुःख) की उत्पत्ति होती रहती हैं। यदि रज, तम का मन से सम्बन्ध छूट जाता है तो सभी दुःख दूर होकर आत्यन्तिक सुख-मोक्ष प्राप्त होता है, जैसा कि बताया है—'मोक्षो रजस्तमोऽभावाद्बलवत्कर्मसंशयात्।' (च. शा. अ. १, १४२)

**❀ धीधृतिस्मृतिविभ्रंशः संप्राप्तिः कालकर्मणाम्। असात्म्यार्थागमश्चेति ज्ञातव्या दुःखहेतवः॥**

## (२०) प्रश्न : वेदनाओं के कारण क्या हैं ? (कारणं वेदनानां किम् ?), इसका उत्तर—

बुद्धि, धृति (धारणा शक्ति) तथा स्मृति (स्मरण शक्ति) का भ्रंश हो जाना, (उचित रूप

से कार्य न करना ), काल और कर्म की सम्प्राप्ति, असात्म्य अर्थों का आगम ( संयोग होना ) दुःख का कारण होता है ॥ ९८ ॥

**विमर्श**—धी, धृति और स्मृति से प्रज्ञापराध लिया जाता है क्योंकि ये तीनों प्रज्ञा के ही भेद हैं। काल की सम्प्राप्ति से ऋतु विपरीत का होना, जैसे काल शीत, वर्षा गर्मी, इन तीनों का अतियोग, अयोग और मिथ्या योग की प्राप्ति होना अथवा रोग के समय की प्राप्ति होना, जैसे अन्येद्युष्क का समय होता है। कर्म की सम्प्राप्ति—किए हुए जन्मान्तरीय पाप की पाकावस्था आने पर होता है। यह केवल कर्मज रोगों के लिए बताया गया है असात्म्य अर्थ के साथ बुद्धीन्द्रियों का संयोग होना ( इन्द्रियों से विषयों का अतियोग, मिथ्यायोग, हीनयोग ) दुःख ( रोग ) का कारण होता है।

**॥ विषमाभिनिवेशो यो नित्यानित्ये हिताहिते। ज्ञेयः स बुद्धिविभ्रंशः समं बुद्धिर्हि पश्यति ॥**

बुद्धिविभ्रंश का लक्षण — नित्य और अनित्य, एवं हितकारी और अहितकारी कर्म, काल और अर्थ बुद्धि का विषम ( विपरीत ) अभिनिवेश करना है उसे बुद्धिविभ्रंश कहते हैं, क्योंकि बुद्धि सम अर्थात् जो जैसा है उसे वैसा ही देखती है ॥ ९९ ॥

**विमर्श**—बुद्धि के भ्रंश होने से ही मनुष्य नित्य वस्तु को अनित्य, अनित्य को नित्य समझता है। हितकारी काल, कर्म, अर्थ को अहितकारी, अहितकारी को हितकारी समझता है बुद्धि-विभ्रंश से जन्य रोग को अतत्त्वाभिनिवेश कहते हैं।

**॥ विषयप्रवणं सत्त्वं धृतिभ्रंशान्न शक्यते। नियन्तुमहितादर्थाद्धृतिर्हि नियमात्मिका ॥१००॥**

धृतिभ्रंश का लक्षण — विषय-वासना की ओर प्रवृत्त चित्त ( मन ) को धृतिभ्रंश के कारण अहित अर्थों से रोका नहीं जा सकता क्यों कि धृति ही मन को नियमित करने वाली है ॥१००॥

**विमर्श**—जब धृतिभ्रंश अर्थात् धीरता का नाश हो जाता है तब अतियोगादिकों से मन को रोका नहीं जा सकता तब इनके सेवन से रोगों की उत्पत्ति होती है।

**॥ तत्त्वज्ञाने स्मृतिर्यस्य रजोमोहावृतात्मनः।**
**भ्रश्यते स स्मृतिभ्रंशः स्मर्तव्यं हि स्मृतौ स्थितम् ॥ १०१ ॥**

स्मृतिभ्रंश का लक्षण — रज एवं मोह ( तम ) से आवृत है चित्त जिसका ऐसे आत्मा वाले जिस पुरुष की तत्त्वज्ञान ( यथार्थज्ञान ) विषयक स्मृति ( स्मरण ज्ञान ) नष्ट हो जाती है। उसे स्मृति-भ्रंश कहा जाता है, क्योंकि यथार्थ स्मृति में स्मरण करने योग्य सभी वस्तुयें आश्रित हैं ॥ १०१ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह कि जब स्मरण शक्ति ठीक रहती है तब पूर्वापर का विचार किया जाता है। जिस किसी अतियोगादि कारणों से पूर्वकाल में उत्पन्न दुःखों का स्मरण कर उसे पुनः नहीं किया जाता। हितकारी का स्मरण कर उसे सेवन किया जाता है जिससे दुःख ( रोग ) से छुटकारा रहता है। यदि स्मृतिभ्रंश हो गया तो सभी अतियोगादिकों का सेवन होने से दुःख का कारण होता है।

**॥ धीधृतिस्मृतिविभ्रष्टः कर्म यत् कुरुतेऽशुभम्। प्रज्ञापराधं तं विद्यात् सर्वदोषप्रकोपणम् ॥**

प्रज्ञापराध की परिभाषा — धी, धृति और स्मृति के भ्रष्ट हो जाने पर मनुष्य जब अशुभ कर्म करता है तब सभी शारीरिक एवं मानसिक दोषों को प्रकुपित करने वाले उस कारण को प्रज्ञापराध कहा जाता है ॥ १०२ ॥

**॥ उदीरणं गतिमतामुदीर्णानां च निग्रहः। सेवनं साहसानां च नारीणां चातिसेवनम् ॥**
**कर्मकालातिपातश्च मिथ्यारम्भश्च कर्मणाम् विनयाचारलोपश्च पूज्यानां चाभिधर्षणम् ॥**

ज्ञातानां स्वयमर्थानामहितानां निषेवणम् । परमौन्मादिकानां च प्रत्ययानां निषेवणम् ॥
अकालादेशसंचारौ मैत्री संक्लिष्टकर्मभिः । इन्द्रियोपक्रमोक्तस्य सद्वृत्तस्य च वर्जनम् ॥
ईर्ष्यामानभयक्रोधलोभमोहमदभ्रमाः । तज्जं वा कर्म यत् क्लिष्टं क्लिष्टं यद्देहकर्म च ॥ १०७ ॥
यच्चान्यदीदृशं कर्म रजोमोहसमुत्थितम् । प्रज्ञापराधं तं शिष्टा ब्रुवते व्याधिकारणम्[1] ॥१०८॥

प्रज्ञापराध का विस्तृत वर्णन — गतिमान मलमूत्र के वेगों को ( जो निकलते न हों पर चलायमान हों तो ) बलात् निकालने का प्रयत्न करना और आते हुए वेगों को रोक देना, अधिक साहसों का सेवन करना, स्त्रियों का सेवन ( मैथुन ) अधिक करना, कर्म के समय की उपेक्षा कर देना, पञ्चकर्म (वमनादि कर्मों) का अनुचित रूप में सेवन करना, विनय और सदाचार को छोड़ देना, पूज्य पुरुषों एवं देवताओं का अपमान करना, स्वयं जानते हुए भी अहित अर्थों का सेवन करना, उन्माद उत्पन्न करने वाले कारणों का अधिक सेवन करना, विनासमय ( अर्थात् मध्यरात्रि में, दुर्दिन आदि समयों में ) अदेश ( अर्थात् श्मशान, चैत्य, चत्वर आदि स्थानों ) में भ्रमण करना, नीच कर्म करने वालों से मित्रता करना, इन्द्रियोपक्रमणीय नामक अध्याय में बताए सद्वृत्तों को न करना, ईर्ष्या, अभिमान, भय, क्रोध, लोभ, मोह, मद और भ्रम का होना और ईर्ष्या आदि से युक्त होकर निन्दित कर्म करना, या निन्दित शारीरिक कर्म करना और इसी प्रकार के अन्य कर्म जो रज एवं तमोगुण से आविष्ट मन एवं आत्मा के द्वारा किए जाते हैं, उन सभी कर्मों को सज्जन पुरुष प्रज्ञापराध कहते हैं तथा इसे ही रोगों का कारण मानते हैं ॥१०३–१०८॥

ॐ बुद्ध्या विषमविज्ञानं विषमं च प्रवर्तनम् । प्रज्ञापराधं जानीयान्मनसो गोचरं हि तत् ॥

प्रज्ञापराध का स्वरूप —बुद्धि से उचित रूप में ज्ञान न होना, ( कभी यथार्थ ज्ञान कभी अयथार्थ ज्ञान का होना ), और विषम अर्थात् अनुचित रूप से कर्मों में प्रवृत्त होना, इसे प्रज्ञापराध जानना चाहिए। ये विषम ज्ञान और विषम प्रवृत्ति मन के विषय हैं ॥ १०९ ॥

**विमर्श**—रज और तम ये दोनों मन के दोष हैं। जब इन दोनों से मन युक्त होता है तब इन्द्रियों द्वारा जो भी कार्य होता है वह सभी प्रज्ञापराध कहा जाता है, जो दुःख एवं पुनर्जन्म का कारण होता है। इसी लिए प्रज्ञापराध को मन का विषय माना है।

निर्दिष्टा कालसंप्राप्तिर्व्याधीनां व्याधिसंग्रहे । चयप्रकोपप्रशमाः पित्तादीनां यथा पुरा ॥

काल-सम्प्राप्ति का वर्णन — व्याधियों के हेतुओं का संग्रह करते समय कियन्तःशिरसीय नामक १७ वें अध्याय में काल-सम्प्राप्ति का वर्णन किया गया है, जैसे पहले पित्त आदि दोषों का संचय, प्रकोप और उपशय बताया गया है ॥ ११० ॥

**विमर्श**—१७ वें अध्याय के विमर्शों में उस विषय का वर्णन विस्तृत रूप में है। इसे वहीं देखना चाहिए।

मिथ्यातिहीनलिङ्गाश्च वर्षान्ता रोगहेतवः । जीर्णभुक्तप्रजीर्णान्नकालाकालस्थितिश्च[2] या ॥
ॐ पूर्वमध्यापराह्णाश्च रात्र्या यामास्त्रयश्च ये । एषु कालेषु नियता ये रोगास्ते च कालजाः ॥

और भी — शरद् ऋतु से लेकर वर्षा तक इन छः ऋतुओं का मिथ्यायोग, अतियोग, हीनयोग, जीर्ण ( भोजन की पाकावस्था ), भुक्त ( भोजन करते ही ), प्रजीर्ण ( भोजन के पूर्ण पच जाने पर ) इन तीन अन्नकालों के अनुसार पित्त, कफ, वात रोगों के कारण होते हैं और अकालस्थिति—भोजन का अकाल में जीर्ण होना, अकाल में भोजन करना, अकाल में प्रजीर्ण होना क्रमशः पित्त, कफ, वात के कोपक होते हैं दिन के पूर्वाह्ण, मध्याह्न, अपराह्ण में और रात्रि

१. 'व्याधिकारिणम्' इति पा. । २. 'भुक्तजीर्णप्रजीर्णान्नकाला' इति पा. ।

के तीन भागों में पहले में कफ दूसरे में पित्त और तीसरे में वायु का कोप होता है स्वभाव से इन दोषों के कुपित होने के समय में जो रोग होते हैं वे कालज कहे जाते हैं ॥ १११-११२ ॥

**अन्येद्युष्को द्व्यहग्राही तृतीयकचतुर्थकौ । स्वे स्वे काले प्रवर्तन्ते काले ह्येषां बलागमः ॥११३॥**

और भी — विषमज्वर काल विशेष से ही होता है अतः इसे भी कालज रोग कहा जाता है । अन्येद्युष्क ( जो दिन रात में एक बार आने वाला है ), द्व्यहग्राही ( चौथिया ज्वर के विपरीत अर्थात् दो दिन आवे एक दिन न आवे ), तृतीयक और चतुर्थक अपने-अपने काल पर होते हैं और अपने काल पर बलवान होते हैं । अतः इन्हें कालज कहा जाता है ॥ ११३ ॥

**विमर्श**—द्व्यहग्राही से चौथिया से विपरीत ज्वर का ग्रहण किया जाना है जैसा कि—'विषमज्वर एवान्यश्चातुर्थिकविपर्ययः । मध्येऽह्नि ज्वरयत्यादावन्ते च परिमुञ्चति ॥'

**एते चान्ये[1] च ये केचित् कालजा विविधा गदाः ।**
**अनागते चिकित्स्यास्ते बलकालौ विजानता ॥ ११४ ॥**

और भी — रोग और रोगी के बल एवं काल को जानने वाले वैद्य के लिए यह उचित है कि ये और अन्य जो कोई भी कालज रोग हों उनकी वेग आने के पूर्व ही चिकित्सा करें अथवा रोग बलवान न होने पाए और रोग के वेग का समय न आने पाए उससे पूर्व ही रोगों की चिकित्सा करें ॥ ११४ ॥

**कालस्य परिणामेन जरामृत्युनिमित्तजाः । रोगाः स्वाभाविका दृष्टाः स्वभावो निष्प्रतिक्रियः॥**

और भी — जो रोग जरा ( बुढ़ापा ) और मृत्यु को उत्पन्न करने वाले ( या वृद्धावस्था के कारण एवं मृत्यु काल उपस्थित हो गया है अतः जो रोग होते हैं ) स्वाभाविक रोग है वे सभी काल के परिणाम अर्थात् परिवर्तन से होते हैं, अतः ये भी कालज रोग हैं, इनकी चिकित्सा क्या होगी ? इस शंका पर उत्तर दिया है 'स्वभावो निष्प्रतिक्रियः अर्थात् अपरिवर्तनीय होता है, स्वाभाविक जरा, मृत्यु आदि की चिकित्सा नहीं होती ॥ ११५ ॥

**विमर्श**—जरा और मृत्यु की चिकित्सा नहीं होती पर जरा अकाल में हो तो रसायन द्वारा उसकी चिकित्सा की जाती है, जैसा कि रसायन परिभाषा में कहा गया है—'यज्जराव्याधि-विध्वंसि भेषजं तद् रसायनम् ।' इसी लिए—'अस्य प्रयोगाच्च्यवनः सुवृद्धोऽभूत् पुनर्युवा ।' ( चि. अ. १ ) बताया है । इसी प्रकार अकाल मृत्यु की चिकित्सा होती है जैसा कि—'मरणं प्राणिनां दृष्टमायुः पुण्योभयक्षयात् । तयोरप्यक्षयाद्दृष्टं विषमापरिहारिणाम् ॥' (वा. शा. अ. ५) । आयु और पुण्य के क्षय से होने वाली स्वाभाविक मृत्यु की चिकित्सा नहीं है पर विषम आहार एवं विहार के कारण होने वाली मृत्यु की चिकित्सा की जाती है । जैसा कि सुश्रुत ने कहा है—'ध्रुवन्तु मरणं रिष्टे ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः । रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥' ( सु. सू. अ. २८ ) । इस प्रकार अकाल में होने वाली जरा और मृत्यु की चिकित्सा होती है, फिर भी स्वाभाविक जरा और मृत्यु रसायन सेवन करने पर भी आ ही जाती है अतः इस स्वाभाविक कालज की चिकित्सा निष्प्रतिक्रिय मानी गई है ।

**निर्दिष्टं दैवशब्देन कर्म यत् पौर्वदेहिकम् । हेतुस्तदपि कालेन रोगाणामुपलभ्यते॥११६॥**

और भी — पूर्व देह से ( जन्मान्तर में ) किया गया कर्म दैव शब्द से कहा जाता है वह भी काल से ही रोगों का कारण होता है ॥ ११६ ॥

**विमर्श**—जन्मान्तरीय पापों से भी रोग होते है जैसा कि—ब्रह्मस्त्रीसज्जनवधपरस्वहरणादिभिः । कर्मभिः पापरोगस्य प्राहुः कुष्ठस्य सम्भवम् ।' ( सु. नि. अ. ५ ) । तो ये पाप जन्म लेते

---

१. अन्ये च ये केचिदिति अर्धावभेदकापस्मारादयः ।

समय ही रोगोत्पादक नहीं होते, पर समय से जब ये पाप पकते हैं तब समय से ही कुष्ठ उत्पन्न करते हैं। अतः यह कालज रोग है। यद्यपि यह पाप कर्म प्रज्ञापराध से होता है, पर प्रज्ञापराध-जन्य रोग वे ही माने जाते हैं जो कर्म जिस पाञ्चभौतिक शरीर से किया जाय उसका फल वही पाञ्चभौतिक शरीर भोगता रहे। जन्मान्तर का प्रज्ञापराध जन्मान्तर में काल से फल देने वाला होता है अतः वह भी कालज रोग ही है।

*** न हि कर्म महत् किञ्चित् फलं यस्य न भुज्यते।**
**क्रियाघ्नाः कर्मजा रोगाः प्रशमं यान्ति तत्क्षयात्॥ ११७॥**

भोग से ही कर्म का क्षय — वह कोई भी बड़ा कर्म ऐसा नहीं है जिसका फल न भोगना पड़े। कर्मज रोग चिकित्सा के फल को नष्ट कर देते हैं जब अन्यान्य कर्मों से उस जन्मान्तरीय कर्म का नाश होता है तब कर्मज रोग शान्त होते हैं॥ ११७॥

**विमर्श**—बड़े कर्मों का फल अवश्य भोगना पड़ता है छोटे-छोटे कर्म प्रायश्चित्त के द्वारा नष्ट हो जाते हैं यह बात 'महत्' शब्द से सूचित होती है। 'नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि।' यहां भी बड़े-बड़े कर्म का ही ग्रहण किया जाता है छोटे-छोटे कर्म तो प्रायश्चित्त से ही दूर हो जाते हैं।

**अत्युग्रशब्दश्रवणाच्छ्रवणात् सर्वशो न च। शब्दानां चातिहीनानां भवन्ति श्रवणाज्जडाः॥**

असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग का वर्णन — उसमें सर्व-प्रथम शब्द के अतियोग और अयोग का वर्णन—अत्यधिक ऊंचे शब्दों को सुनने से, सर्वथा शब्दों को न सुनने से और अत्यन्त हीन शब्दों को सुनने से श्रवण इन्द्रिय जड़ हो जाती है अर्थात् सुनने की शक्ति नष्ट हो जाती है॥ ११८॥

*** परुषोद्भीषणाशस्ताप्रियव्यसनसूचकैः। शब्दैः श्रवणसंयोगो मिथ्यासंयोग उच्यते॥११९॥**

शब्द के मिथ्यायोग — परुष ( कठोर ), भीषण ( भय उत्पन्न करने वाले, अशस्त ( हानि-कारक ), अप्रिय ( जिसको मन न सुनना चाहे व्यसनसूचक ( विपत्ति की सूचना देने वाला जैसे तुम्हारा पुत्र मर गया आदि ) शब्दों के साथ कर्ण इन्द्रिय का संयोग होना मिथ्यायोग कहा जाता है॥ ११९॥

**असंस्पर्शोऽतिसंस्पर्शो हीनसंस्पर्श एव च। स्पृश्यानां संग्रहेणोक्तः स्पर्शनेन्द्रियबाधकः॥**

स्पर्श के अयोग और अतियोग — स्पर्श से जानने योग्य वस्तुओं से स्पर्शन इन्द्रिय ( त्वचा ) से बिलकूल स्पर्श न होना, हीन स्पर्श होना यह अयोग है, अधिक स्पर्श का होना—अर्थात् बार-बार उसी एक ही विषय का स्पर्श होना या अधिक उष्ण या अधिक शीत का स्पर्श होना अतियोग कहा जाता है, संक्षेप में ये स्पर्शन इन्द्रिय में बाधा उत्पन्न करने वाले होते हैं॥ १२०॥

**यो भूतविषवातानामकालेनागतश्च यः। स्नेहशीतोष्णसंस्पर्शो मिथ्यायोगः स उच्यते॥**

स्पर्श के मिथ्यायोग — भूत और विष से मिश्रित वायु का स्पर्श और अकाल में स्नेह, शीत और उष्ण द्रव्यों का स्पर्श होना मिथ्यायोग कहा जाता है॥ १२१॥

**विमर्श**—भूत शब्द से चक्रपाणि ने सविषक्रिमि और पिशाचों का ग्रहण किया है। रोगोत्पादक जीवाणु इतने सूक्ष्म होते हैं कि उनका भी गमनागमन वायु के द्वारा ही होता है और पिशाचादि भी वायु की तरह सूक्ष्म और अदृश्य होते हैं। जैसा कि—'विशन्ति च न दृश्यन्ते ग्रहास्तद्वच्छरीरिणः।' ( सु. उ. अ. ६० )। अतः वायु के ही माध्यम से पिशाचादि भी आक्रमण करते हैं।

**रूपाणां भास्वतां दृष्टिर्विनश्यत्यतिदर्शनात्। दर्शनाच्चातिसूक्ष्माणां सर्वशश्चाप्यदर्शनात्॥**

रूप के अतियोग और अयोग — अत्यन्त भास्वर रूपों को अधिक देखने को अतियोग तथा अत्यन्त सूक्ष्मवस्तु को देखना और सर्वथा रूप का न देखना अयोग कहा जाता है। इससे दृष्टि ( नेत्र ) नष्ट हो जाती है ॥ १२२ ॥

**द्विष्टभैरवबीभत्सदूरातिश्लिष्टदर्शनात्[1]। तामसानां च रूपाणां मिथ्यासंयोग उच्यते ॥१२३॥**

रूप के मिथ्यायोग — जिस रूप से द्वेष हो, भयङ्कर रूप और घृणित रूप को देखना, अत्यन्त दूर से देखना, अत्यन्त समीप से देखना और तामस रूपों का देखना रूप का मिथ्यायोग होता है ॥ १२३ ॥

**अत्यादानमनादानमोकसात्म्यादिभिश्च यत्। रसानां विषमादानमल्पादानं च दूषणम् ॥**

रस के अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग — किसी एक रस का अधिक लेना अतियोग होता है। किसी एक या दो रसों को बिलकुल न लेना, या अल्पमात्रा में लेना अयोग होता है। ओक ( शरीर ) सात्म्य के विपरीत रसों का लेना या विषमरूप से लेना अर्थात् कभी किसी एक को अधिक खाना, कभी किसी अन्य एक रस को अधिक खाना आदि मिथ्यायोग है यह तीनों शरीर को दूषित करते हैं ॥ १२४ ॥

**अतिमृद्वतितीक्ष्णानां गन्धानामुपसेवनम्। असेवनं सर्वशश्च घ्राणेन्द्रियविनाशनम् ॥१२५॥**

गन्ध के अयोग और अतियोग — अत्यन्त मृदु ( न्यून ) गन्धों का सूंघना, सर्वथा गन्धों को न सूंघना ये गन्ध का अयोग है। अत्यन्त तेज गन्धों को सूंघना अतियोग है। ये दोनों घ्राण ( नाक ) इन्द्रिय को नष्ट करने वाले हैं ॥ १२५ ॥

**पूतिभूतविषद्विष्टा गन्धा ये चाप्यनार्तवाः। तैर्गन्धैर्घ्राणसंयोगो मिथ्यायोगः स उच्यते ॥**

गन्ध के मिथ्यायोग — पूति ( सड़ने की तरह दुर्गन्धयुक्त ), भूत ( जीवाणु सम्पृक्त ) गन्ध, विषों का गन्ध, अप्रियगन्ध और अकाल में उत्पन्न गन्धों का सूंघना जैसे अकाल में जल बरस कर देश में सड़न पैदा कर अनेक प्रकार के गन्धों को उत्पन्न करता है उन गन्धों का सूंघना, ( नाक से संयोग होना ) मिथ्या योग कहा जाता है ॥ १२६ ॥

**इत्यसात्म्यार्थसंयोगस्त्रिविधो दोषकोपनः।**

इस प्रकार यह असात्म्य इन्द्रियों का तीन प्रकार का अतियोग, अयोग और मिथ्या योग का संयोग दोषों को कुपित करने वाला है।

**असात्म्यमिति तद्विद्याद्यन्न याति सहात्मताम् ॥ १२७ ॥**

असात्म्य का स्वरूप — जो रूप रसादि आत्मा के साथ एक में न मिल जाय उसे असात्म्य कहते हैं ॥ १२७ ॥

**विमर्श**—अर्थात् आत्मा के अनुकूल न हो उसे असात्म्य कहा जाता है। कहा भी है— 'सात्म्यं नाम तद्यदात्मन्युपशेते।' सात्म्य उसे कहते हैं जो आत्मा के लिए हितकारी हो। जो हितकारी न हो उसे असात्म्य कहते हैं।

**मिथ्यातिहीनयोगेभ्यो यो व्याधिरुपजायते। शब्दादीनां स विज्ञेयो व्याधिरैन्द्रियको बुधैः॥**

असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग से होने वाले रोग — शब्द, स्पर्श आदि के मिथ्यायोग, अतियोग और हीनयोग से जो व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं, उन व्याधियों को विद्वान् लोग ऐन्द्रियक कहते हैं।

**विमर्श**—अर्थात् शारीरिक कहते हैं। क्योंकि शब्द, स्पर्श आदि पाँच पाँचों ज्ञानेन्द्रियों के विषय हैं। इन विषयों में विकृति आने से विषयी इन्द्रियाँ रोगाक्रान्त हो जाती हैं और इन्द्रियाधिष्ठित ही शरीर है अतः ये रोग शारीरिक ही माने जाते हैं॥ १२८ ॥

---

१. 'तिश्लिष्टदर्शनात्' इति पा.।

**❀ वेदनानामशान्तानामित्येते हेतवः स्मृताः । सुखहेतुः समस्त्वेकः समयोगः सुदुर्लभः ॥**

दुःखरूप वेदना के हेतु — बुद्धि, धृति, स्मृति का विभ्रंश, काल और कर्म की संप्राप्ति और असात्म्येन्द्रियार्थ संयोग ये तीन दुःखरूपी वेदना ( रोग ) के कारण हैं। एक समयोग ही सुख का कारण है वह अत्यन्त दुर्लभ होता है ॥ १२९ ॥

**विमर्श**—यहाँ अत्यन्त दुर्लभ काल, बुद्धि और इन्द्रियार्थों का समयोग होना बताया है। इसका कारण यह कि प्रायः पुरुष का रागादि अवस्था में सदा अनुबन्ध लगा रहता है। अतः काल, अर्थ आदि का अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग भी होता ही रहता है तब किसी न किसी रोग से मनुष्य पीडित ही रहता है।

**❀ नेन्द्रियाणि न चैवार्थाः सुखदुःखस्य हेतवः । हेतुस्तु सुखदुःखस्य योगो दृष्टश्चतुर्विधः ॥**
**सन्तीन्द्रियाणि सन्त्यर्था योगो न च न चास्ति रुक् ।**
**न सुखं, कारणं तस्माद्योग एव चतुर्विधः ॥ १३१ ॥**

समयोगादि सुख-दुःख का कारण — सुख और दुःख का कारण न इन्द्रियाँ हैं, न उन इन्द्रियों के अर्थ हैं। सुख और दुःख का हेतु तो क्रमशः समयोग—और अतियोग, अयोग मिथ्यायोग ये चार प्रकार के योग हैं। इन्द्रियाँ हैं अर्थ भी है पर उन दोनों का संयोग न हो तब न दुःख होगा न सुख, इसी लिए सुख और दुखों कारण समयोग आदि ४ चार योग ही है। एक समयोग सुख का और तीन अतियोग दुःख के कारण हैं ॥ १३०-१३१ ॥

**❀ नात्मेन्द्रियं मनो बुद्धिं गोचरं कर्म वा विना । सुखदुःखं, यथा यच्च बोद्धव्यं तत्तथोच्यते ॥**

सुख और दुःख का कारण — आत्मा, इन्द्रिय, मन, बुद्धि और कर्म के बिना न सुख होता है न दुःख। जो सुख और दुःख जिस प्रकार जाना जाता है वह उसी प्रकार से कहा जाता है ॥१३२॥

**विमर्श**—सुख-दुःख, आत्मा, इन्द्रिय, मन, बुद्धि और कर्म के बिना नहीं होते। क्योंकि सुख-दुःख का ज्ञान करने वाला आत्मा है जैसा कि न्याय में बताया है कि—'ज्ञानाधिकरणमात्मा' ज्ञान का स्थान आत्मा है। इन्द्रियाँ और मन आदि ज्ञान के साधन है—जैसा कि—'सुखाद्युपलब्धिसाधनमिन्द्रियं मनः' सुख और दुःख की प्राप्ति का साधन इन्द्रिय मन होता है।

**❀ स्पर्शनेन्द्रियसंस्पर्शः स्पर्शो मानस एव च । द्विविधः सुखदुःखानां वेदनानां प्रवर्तकः ॥**

और भी — सम्पूर्ण रोगों के कारणों में ४ चार प्रकार के योग ही ऐन्द्रियक होने से मुख्य हैं, यह और मानसस्पर्श भी रोगकारक होता है यह बताने के लिए सुख और दुःख स्वरूप वेदनाओं का प्रवर्तक ( त्वचा ) स्पर्शन इन्द्रिय का समयोगादिस्पर्श ( संयोग ) और मानस स्पर्श इन दोनों का समयोग सुख के कारण और अतियोगादि दुःख के कारण होते हैं ॥ १३३ ॥

**❀ इच्छाद्वेषात्मिका तृष्णा सुखदुःखात् प्रवर्तते । तृष्णा च सुखदुःखानां कारणं पुनरुच्यते॥**

तृष्णा ही सुख और दुःख का हेतु — सुखों और दुःखों से क्रमशः इच्छा और द्वेष स्वरूप तृष्णा की प्रवृत्ति होती है। फिर वही तृष्णा सुख और दुःखों का कारण बन जाती है ॥ १३४ ॥

**❀ उपादत्ते हि सा भावान् वेदनाश्रयसंज्ञकान् । स्पृश्यते नानुपादाने नास्पृष्टो वेत्ति वेदनाः ॥**

और भी — वही तृष्णा वेदना के आश्रयभूत शरीर और मन को दृढतापूर्वक पकड़ती है। स्पर्श के कारणभूत तृष्णा के अभाव में शरीर एवं मन और इन्द्रियों का संयोग न होगा तब इनके संयोग के अभाव में अर्थों का भी संयोग न होगा, अतः वेदना का भी ज्ञान न होगा ॥ १३५ ॥

---

१. 'असात्म्यानाम्' इति पा. । २. 'नास्ति' इति पा. ।
३. 'नात्मेन्द्रियमनोबुद्धिगोचरम्' इति पा. ।

**विमर्श**—तृष्णा, रज और तम स्वरूप होती है इसी के कारण मनुष्य अनेकों प्रकार के अच्छे या बुरे कार्य करता है जिसका फल आत्मा भोगता है फलतः अपने कर्म के फलों को भोगने के लिए बार-बार जन्म-मरण लगा रहता है जिससे दुःख की परम्परा नष्ट नहीं होती, जब तृष्णा, आत्मा एवं मन से अलग हो जाती है तब आत्मा का पुनर्जन्म नहीं होता है।

*** वेदनानामधिष्ठानं मनो देहश्च सेन्द्रियः। केशलोमनखाग्रान्नमलद्रवगुणैर्विना ॥ १३६ ॥**

**( २१ ) प्रश्न : वेदनाओं के अधिष्ठान क्या हैं ? ( वेदनानां किमधिष्ठानमुच्यते ? ) उत्तर—**

केश, लोम, नख का अग्र भाग अन्न का मल ( विट् ), द्रवों ( मूत्र ) के गुणों को छोड़ कर मन और इन्द्रिय के साथ देह वेदना का अधिष्ठान है ॥ १३६ ॥

**विमर्श**—इन्द्रियों के साथ शरीर वेदना का आश्रय होता है। परन्तु नख काटने पर उसमें वेदना का अनुभव नहीं होता इस आधार पर उसमें दार्शनिकों ने जीव की स्थिति नहीं माना है यथा—न्यायदर्शन में भी—'चैतन्यस्य शरीरव्यापित्वात् तस्य केशनखादिष्वनुपलब्धे त्वक् पर्यन्ताच्छरीरस्य केशलोमादिष्वप्रसंगः' **चक्रपाणि** ने गुण से शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध का ग्रहण किया है पर गंगाधर ने अन्न का मल ( पुरीष ), द्रव ( मूत्र ) के गुणों का ग्रहण किया है।

*** योगे मोक्षे च सर्वासां वेदनानामवर्तनम्। मोक्षे निवृत्तिर्निःशेषा योगो मोक्षप्रवर्तकः॥१३७॥**

**( २२ ) प्रश्न : सर्ववेदना की निवृत्ति ( समाप्ति ) कहां ? ( क चैता वेदनाः सर्वा निवृत्तिं यान्त्यशेषतः ), उत्तर—**

योग और मोक्ष में सभी वेदनाओं का नाश हो जाता है। मोक्ष में आत्यन्तिक वेदनाओं का नाश होता है। योग मोक्ष को दिलाने वाला होता है ॥ १३७ ॥

*** आत्मेन्द्रियमनोऽर्थानां सन्निकर्षात् प्रवर्तते। सुखदुःखमनारम्भादात्मस्थे मनसि स्थिरे ॥ निवर्तते तदुभयं वशित्वं चोपजायते। सशरीरस्य योगज्ञास्तं योगमृषयो विदुः ॥ १३९ ॥**

योग का लक्षण — आत्मा, इन्द्रिय, मन और अर्थों के सन्निकर्ष से सुख और दुःख दोनों होते हैं। जब आत्मा में मन स्थिर होता है तो किसी कार्य के न होने से सुख और दुःख ये दोनों निवृत्त हो जाते हैं तब शरीर के साथ आत्मा वशी हो जाती है। इसे योग को जानने वाले ऋषी लोग योग कहते हैं ॥ १३८-१३९ ॥

**विमर्श**—योगसूत्र में पतञ्जलि ने 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' चित्त की वृत्ति को रोकने को योग कहा जाता है चित्त की वृत्ति के विषय में भगवान् पतंजलि ने ही 'वृत्तयः पञ्चतय्यः क्लिष्टाः से प्रमाण, विपर्यय, विकल्प, निद्रा, परस्मृति ये पाँच माने हैं। प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम प्रमाण होते हैं, मिथ्याज्ञान विपर्यय होता है, केवल वस्तुशून्य शब्दज्ञान विकल्प होता है, अभाव को समझने वाला वृत्ति निद्रा होती है, अनुभूत विषयों का त्याग न करना स्मृति है, इस चित्त की वृत्ति को अभ्यास और वैराग्य के द्वारा रोकने से उसकी रुकावट हो जाती है तब चित्त वृत्ति के रुक जाने से सुख एवं दुखजनक किसी भी कार्य का आरम्भ नहीं होता और धीरे-धीरे संचित कर्मों का नाश होकर मोक्ष हो जाता है।

शरीर के साथ आत्मा का वशी होने का तात्पर्य यह है कि योगसिद्ध होने पर स्थूल पांचभौतिक शरीर के रहते हुए आत्मा वशी अर्थात् अपने को अपने ही अधीन कर लेता है और जो-जो कार्य करना चाहता है उसे स्वयं कर लेता है। यदि वेदनाओं को भोगने की इच्छा उसे नहीं होती है तो नहीं भोगता। शरीर के रहते हुए माया से शून्य हो जाता है, यही बात जनक विदेह के विषय में कही जाती है कि वह योगी होने के कारण देह के रहते हुए विदेह थे।

*आवेशश्चेतसो ज्ञानमर्थानां छन्दतः क्रिया। दृष्टिः श्रोत्रं स्मृतिः कान्तिरिष्टतश्चाप्यदर्शनम्॥ इत्यष्टविधमाख्यातं योगिनां बलमैश्वरम्। शुद्धसत्त्वसमाधानात्तत् सर्वमुपजायते॥ १४१॥

योगियों की स्वाभाविक शक्ति — जब योग की सिद्धि हो जाती है तो इन लक्षणों से उसका परिचय मिलता है। आवेश (दूसरे के शरीर में प्रवेश कर जाना), चेतसो ज्ञानं (दूसरे के मन की बात को जानना), अर्थानां छन्दतः क्रिया, (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध अर्थों का अपनी इच्छा से प्रवृत्त करना) अर्थात् जिन अर्थों का ज्ञान करना चाहें उनका ज्ञान अपने मन के अनुकूल शीघ्र ही हो जाय। दृष्टि (अतिन्द्रिय वस्तुओं को भी देखना), श्रोत्र (कर्ण-इन्द्रिय अपने इच्छित वस्तुओं की चाहे वह दूर की हों या नजदीक की हों सुनने लगे), स्मरणशक्ति ठीक रहे अर्थात् सभी भावों के तत्त्वों को समझने लगे। शरीर में देवताओं की तरह कान्ति हो जाय जब इच्छा हो तो अपने शरीर को छिपा ले और जब चाहे जगत् के सामने प्रत्यक्ष कर दे यह आठ प्रकार का बल योगियों को योग-सिद्ध करने पर ईश्वर से प्राप्त होता है इस प्रकार का योग शुद्ध, सत्त्व अर्थात् रज और तम से रहित मन का आत्मा के साथ सम्बन्ध होता है तभी यह सब होता है॥ १४०-१४१॥

**विमर्श**—यह आठ प्रकार का बल योगियों को प्राप्त होता है इसका विशेष वर्णन एक-एक का पातञ्जल योग सूत्र में प्रधान रूप से पाया है जैसे 'बन्धकारणशैथिल्यात् प्रचारसंवेदनाच्च चित्तस्य पर शरीरावेशः' (योग सु. विपाद ३. ३७) अर्थात् चंचल मन का धर्म-अधर्म से शरीर में बन्धन होता है और ज्ञान हेतु का संयोग स्थिर होता है, उस बन्धन रूपी कर्म की शिथिलता से अर्थात् मन का दृढ़ बन्धन न होने से और मन के प्रचार में लगने से दूसरे के शरीर में प्रवेश कर जाता है इन सभी का वर्णन योगसूत्र विभूति पाद में है उसे वहीं देखना चाहिए।

योगियों का यहाँ केवल आठ प्रकार के सिद्धियों का वर्णन किया है पर योग में तेईस सिद्धियों का वर्णन है जैसे पाँच क्षुद्र सिद्धि—'त्रिकालज्ञत्वमद्वन्द्वं परचित्ताद्यभिज्ञता। अग्न्यर्काम्बु विशादीनां स्तम्भश्चाप्यपराजयः॥' दस गुणप्रधान सिद्धिः—'अस्मिन् देहेऽनूर्मिमत्त्वं दूरश्रवण दर्शनम्। मनोजवित्वं कामरूपं परकायप्रवेशः स्वेच्छामृत्युर्देवक्रीडानुदर्शनम्, यथासंकल्प-सिद्धिराज्ञासिद्धिरव्याहतगतिः। आठ ब्रह्मप्रधान सिद्धि—'अणिमा, महिमा, लघिमा, प्राप्तिः, प्रकाम्यम्, ईशित्वं, वशित्वं, कामावसायिता च'। इस प्रकार योग ग्रन्थों में योग सिद्धियों का वर्णन किया गया है। आयुर्वेद में योगियों का जो साधारण कार्य होता है उसी के अनुसार यहाँ बल बताया गया है।

*मोक्षो रजस्तमोऽभावात् बलवत्कर्मसंक्षयाद्। वियोगः सर्वसंयोगैरपुनर्भव उच्यते॥१४२॥

मोक्ष की परिभाषा — मन से जब रज एवं तम का अभाव होता है और बलवान् कर्मों का क्षय हो जाता है तब कर्म-संयोग अर्थात् कर्मजन्य वन्धनों से वियोग हो जाता है उसे अपुनर्भव अर्थात् मोक्ष कहते हैं जिसके हो जाने पर पुनः जन्म नहीं होता॥ १४२॥

**विमर्श**—योग मोक्ष का प्रवर्तक है यह पहले कहा जा चुका है, समाधि अवस्था में जब मन के वृत्तियों का निरोध हो जाता है तब रज एवं तम जो मन के दोष हैं उनका स्वयं मन से वियोग अर्थात् अभाव हो जाता है। ऐसी ही दशा का नाम योग होता है और पुरुष ज्ञानी हो जाता है, यथा—'समासेनैव कौन्तेय निष्ठा ज्ञानस्य या परा। बुद्ध्या विशुद्धया युक्तो धृत्यात्मानं नियम्य च। शब्दादीन्विषयांस्त्यक्त्वा रागद्वेषौ व्युदस्य च। विविक्तसेवी लघ्वाशी यतवाक्कायमानसः। ध्यान योगपरो नित्यं वैराग्यं समुपाश्रितः। अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं परिग्रहम्। विमुच्य निर्ममः शान्तो ब्रह्मभूयाय कल्पते। ब्रह्मभूतः प्रशान्तात्मा न शोचति न काङ्क्षति॥' (गीता. १८)।

बलवत् कर्मक्षय होने से मुक्ति होती है यह सार्वतन्त्रिक सिद्धान्त है पर 'नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि' के अनुसार 'प्रारब्धकर्मणो भोगादेव क्षयः' योग कर लेने पर जब प्रारब्ध बलवान् कर्म का क्षय होगा, तब मुक्ति होती है। यह बात योगियों के लिए नहीं है, यह तो सामान्य पुरुषों के लिए है, योगियों के लिए तो-'यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन। ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा॥' ( गीता अ. ४ ) तथा 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः' बिना ज्ञान के मुक्ति होती ही नहीं। जब बलवान् कर्म का क्षय हो जायगा तो कर्म के अभाव में संयोग का वियोग ( अभाव ) सुतरां सिद्ध है, अतः मुक्त पुरुष का पुनर्जन्म नहीं होता। इसे ही मोक्ष कहते हैं।

**सतामुपासनं सम्यगसतां परिवर्जनम्। व्रतचर्योपवासौ च नियमाश्च पृथग्विधाः॥ १४३॥**
**धारणं धर्मशास्त्राणां विज्ञानं विजने रतिः। विषयेष्वरतिर्मोक्षे व्यवसायः परा धृतिः॥१४४॥**
**कर्मणामसमारम्भः कृतानां च परिक्षयः। नैष्कर्म्यमनहङ्कारः[1] संयोगे भयदर्शनम्॥ १४५॥**
**मनोबुद्धिसमाधानमर्थतत्त्वपरीक्षणम्। तत्त्वस्मृतेरुपस्थानात् सर्वमेतत् प्रवर्तते॥ १४६॥**

मोक्ष के साधन — सज्जनों की अच्छी प्रकार से सेवा करना, दुष्टजनों का साथ न करना, चान्द्रायण आदि व्रतों को करना, आत्मशुद्धि के लिए उपवास करना, अलग-अलग बनाये हुये नियमों का पालन करना, धर्मशास्त्रों का अभ्यास करना, विज्ञान अर्थात् प्रमाणों के द्वारा प्रमा का ज्ञान करना, निर्जन एकान्त स्थान में रहना, काम-क्रोधादि विषयों में प्रेम न करना, मोक्षसाधक कर्मों में प्रवृत्ति रखना, उत्तम धैर्य का रखना, नित्य एवं नैमित्तिक कार्य-कर्मों का या भविष्य में धर्म और अधर्म के साधनभूत कर्मों का प्रारम्भ न करना, पूर्वजन्म में या इस जन्म में किये हुये कर्मों का क्षय होना, घर से या आश्रय से दूर होकर कर्मफल भोगने के लिए कर्म न करना, अहंकार न करना, आत्मा और शरीर के संयोग होने पर अपने को भयभीत बनाना अर्थात् उसे चारो तरफ से भय ही भय दिखाई देना, मन और बुद्धि को समाधिस्थ करना, अर्थ के तत्त्वों की परीक्षा करने के बाद उसका ग्रहण करना, ये सभी ठीक ठीक स्मृति ज्ञान की प्राप्ति से ही प्रवृत्त होते हैं॥ १४३-१४६॥

**विमर्श**—नियम पाँच बताये गये हैं यथा—'शौचसंतोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः।' ( योग साधन पाद सूत्र ३२ ) १. शौच—मट्टी, जल आदि से शरीर का प्रक्षालन, हितकारी थोड़ा मेध्य भोजन से बाहरी शौच और आभ्यन्तर चित्त की शुद्धि चित्त का मल, मद, मान, असूया आदि को दूर करने से होती है। २. सन्तोष—प्राणरक्षामात्र भोजन और विद्या, मान, भोग आदि आवश्यक सामग्रियों को आवश्यकता से अधिक लेने की इच्छा न रखना। ३. तप—भूख-प्यास, शीत-गर्मी को सहना, ४. स्वाध्याय—मोक्ष शास्त्र का अध्ययन या ओंकार का जप करना, ५. ईश्वरप्रणिधान, परमगुरु परमेश्वर में सभी कर्मों को समर्पण करना जैसा कि— 'सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः। यत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम्॥' (गीता १८)

मन और बुद्धि के समाधान से समाधि ग्रहण करना बताया है, समाधि क्या है? किसे कहते हैं? इस पर योगसूत्र के ३ तीसरे पाद सूत्र ३. 'तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः।' स्वरूप से शून्य होने की तरह होकर केवल अर्थ मात्र अर्थात् इष्टदेव मात्र का ही निर्भास होना समाधि है।

स्वरूपशून्य का तात्पर्य है कि धारणा और ध्यानपूर्वक ही समाधि होती है, पर समाधि काल में इन दोनों की अवस्था शून्य-सी हो जाती है, धारणा और ध्यान में तेज, शब्द आदि विषयों का

१. 'नैष्कर्म्यम्' इति पा०।

इन्द्रियों से सम्बन्ध होता है तब ये दोनों की अवस्था भङ्ग हो जाती है, पर समाधि स्थिर होती है, धारणा—'देशबन्धश्चित्तस्य धारणा' अर्थात्–हृत्पुण्डरीके नाभ्यां वा, मूर्ध्नि पर्वतमस्तके। एवमादिप्रदेशेषु धारणा चित्तबन्धनम्। ध्यान—'तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम्' ऊपर बताए हुए देश, हृदय आदि स्थानों में मन को रोकना धारणा है और इन्हीं स्थानों में ईश्वर के स्वरूप की वृत्ति का प्रवाह लग जाना, अर्थात् बार-बार ईश्वर का ही स्वरूप अस्थायी रूप से आना। जब स्थायी रूप से ईश्वर का स्वरूप उन स्थानों में स्थित हो जाता है तब समाधि कही जाती है।

**ॐ स्मृतिः सत्सेवनाद्यैश्च धृत्यन्तैरुपजायते।**
**स्मृत्वा स्वभावं भावानां स्मरन् दुःखात् प्रमुच्यते॥ १४७॥**

दुःखाभाव में स्मृति कारण — मोक्ष के उपायों में बताए हुए 'सतामुपासनम्' से लेकर 'व्यवसायः परा धृतिः' तक नियमों का पालन करने से स्मृति जागी जाती है, जब भाव ( संसार में उत्पन्न वस्तुओं ) का स्वभाव स्मरण होता है तब दुःख से मुक्त हो जाता है॥ १४७॥

**विमर्श**—पूर्वापर के विषयों को ध्यान में रखना ही स्मृति है यथा—'अनुभवजन्यं ज्ञानं स्मृतिः।' या 'अनुभूतविषयासम्प्रमोषः स्मृतिः।' ( यो. सू. वा. १ )। संसार में रज और तम से युक्त मन द्वारा जो भी कार्य किये जाते हैं वे सभी कार्य दुःखदायी होते हैं। स्मृति ठीक रहने से सभी कार्यों को दुःख स्वरूप मान धीरे-धीरे छोड़ देने से सुखोत्पादक ईश्वर की धारणा-ध्यान समाधि में मन लग जाता है। फलस्वरूप आनन्दस्वरूप ब्रह्म में लीन हो जाता है।

**ॐ वक्ष्यन्ते कारणान्यष्टौ स्मृतिर्यैरुपजायते।**
**निमित्तरूपग्रहणात् सादृश्यात् सविपर्ययात्॥ १४८॥**
**सत्त्वानुबन्धादभ्यासाज्ज्ञानयोगात् पुनः श्रुतात्।**
**दृष्टश्रुतानुभूतानां स्मरणात् स्मृतिरुच्यते॥ १४९॥**

स्मृति के कारण — स्मरणज्ञान होने के आठ कारण होते हैं जिन्हें आगे कहा जाता है, १. निमित्त से, २. रूप ग्रहण से, ३. सादृश्य से, ४. विपरीत वस्तु देखने से, ५. मन को स्मरण करने योग्य विषयों में लगाने से, ६. अभ्यास से, ७. ज्ञान योग से, ८. सुने हुए विषयों को पुनः सुनने से इन आठ कारणों से स्मृति होती है। और दृष्ट, श्रुत एवं अनुभूत ज्ञानों का स्मरण करना स्मृति कही जाती है॥ १४८-१४९॥

**विमर्श**—१. निमित्त, जैसे कारण को देखकर कार्य का स्मरण करना, कुम्भार को देख घड़े का स्मरण करना, या मोहन जैसा मधुर बोलता है उसी तरह मेरा पुत्र भी मधुर बोलता है तो इस मधुर वाणी निमित्त से दूर रहने वाले अपने पुत्र का स्मरण किया जाता है। २. रूपग्रहण जैसे वन में गवय को देखकर गौ का स्मरण करना, ३. सादृश्य—पिता के समान पुरुष को देखकर पिता का स्मरण करना, ४. विपरीत—जैसे किसी की गाय अधिक दूध देती है, अपनी गाय अल्प दूध देती है, कालान्तर में अधिक दूध देने वाली गाय को देखकर यह स्मरण हो आता है कि मेरी गाय दूध कम देती है, ५. सत्त्वानुबन्ध-मन से शिव या राम का स्मरण करना, अर्थात् अपने मन को जिस विषय से सम्बन्धित करना चाहे उसका स्मरण करना, ६. अभ्यास—अभ्यस्त वस्तु को ज्ञान के आधार पर स्मरण करना, ७. ज्ञान योग—धारणा, ध्यान, समाधि की सिद्धि के बाद जो ज्ञान होता है उसे ज्ञान योग कहते हैं ८. पुनः सुनने से—जैसे कोई श्लोक कण्ठ था पर भूल गया है तो यदि फिर सुन लिया जाता है तो उसका स्मरण हो जाता है।

ये आठों कारण तभी स्मृति के कारण होते हैं जब पूर्व काल में दृष्ट या श्रुत, या अनुभूत

हो, यह गङ्गाधर का मत है पर ज्ञान योग से त्रिकाल का स्मरण बिना दृष्ट, श्रुत, अनुभूत के ही होता है। इसलिए **चक्रपाणि** ने दृष्ट, श्रुत, अनुभूत से स्मृति का लक्षण बताया है। वस्तुतः **गङ्गाधर** का मत ठीक है, ज्ञान भिन्न वस्तु है और स्मरण भिन्न वस्तु है यहां ज्ञान योग का तात्पर्य यह वस्तुओं का सन्निकर्ष होने पर ही मन-इन्द्रिय के संयोग से स्मृति होती है पर योगी बिना इन्द्रिय और विषय के सन्निकर्ष से भी स्मरण करता है।

**ॐ एतत्तदेकमयनं मुक्तैर्मोक्षस्य दर्शितम्।**
**तत्त्वस्मृतिबलं, येन गता न पुनरागताः॥ १५०॥**
**अयनं पुनराख्यातमेतद्योगस्य योगिभिः।**
**संख्यातधर्मैः सांख्यैश्च मुक्तैर्मोक्षस्य चायनम्॥ १५१॥**

मोक्षप्राप्ति का साधन — जीवन्मुक्त पुरुषों ने मोक्ष का यह एक मार्ग दर्शाया है। जिस व्यक्ति ने योग ज्ञान से तत्त्वस्मृति का बल प्राप्त कर लिया, तब इस मार्ग से जो गया अर्थात् मृत हुआ वह फिर जन्म लेकर इस संसार में नहीं आता। योगी जन इस तत्त्वस्मृति बल को योग का मार्ग बताया है और पुनः धर्म को जिन्होंने जान लिया है और जो परम ज्ञानी है ऐसे जीवनमुक्त पुरुषों ने इसे मोक्ष का मार्ग बताया है॥ १५०-१५१॥

**ॐ सर्वं कारणवद्दुःखमस्वं चानित्यमेव च।**
**न चात्मकृतकं तद्धि तत्र चोत्पद्यते स्वता॥ १५२॥**
**यावन्नोत्पद्यते सत्या बुद्धिर्नैतदहं यया।**
**नैतन्ममेति विज्ञाय ज्ञः सर्वमतिवर्तते॥ १५३॥**

सत्याबुद्धि का परिणाम — सभी कारण वाला कार्य दुःख का हेतु है। अस्व है अर्थात् आत्मा सम्बन्धित वह कार्य नहीं है या वह कार्य तत्त्व शून्य है और अनित्य है। आत्मा उदासीन है अतः वह कार्य आत्मा द्वारा नहीं किया गया है पर उसमें स्वता ( यह मुझसे किया गया है या यह मेरा है ) उत्पन्न होती है। यह भ्रमात्मक ज्ञान तबतक बना रहता है जब तक कि सत्याबुद्धि से, यह मैं बुद्धि अहंकार से उत्पन्न नहीं हूँ और यह बुद्धि आदि मेरा नहीं है किन्तु प्रकृति का प्रपञ्च मात्र है, यह ज्ञान नहीं हो जाता है। यह जब ज्ञान हो जाता है तब आत्मा को ज्ञानी कहा जाता है और तब आत्मा सभी तत्त्वों को स्मृति बल से जान कर संसार का अतिक्रमण कर जाता है अर्थात् मुक्त हो जाता है॥ १५२-१५३॥

**ॐ तस्मिंश्चरमसंन्यासे समूलाः सर्ववेदनाः।**
**ससंज्ञाज्ञानविज्ञाना[1] निवृत्तिं यान्त्यशेषतः॥ १५४॥**

अशेष दुःख की निवृत्ति — जब आत्मा सभी वस्तुओं का अतिक्रमण कर लेती है और वह उस चरम सन्यास अवस्था में ( अर्थात् त्यागावस्था ) संज्ञा ( नाम मात्र का निर्विकल्पक ज्ञान ) ज्ञान ( सविकल्पक ज्ञान ) विज्ञान ( शास्त्र का ज्ञान ) से शून्य हो जाती है तो वहाँ मूल के साथ सभी प्रकार के भूत, भविष्य एवं वर्तमान वेदनायें अशेष रूप से ( सम्पूर्ण रूप से ) नष्ट हो जाती है॥ १५४॥

**विमर्श**—चरम-संन्यास का तात्पर्य यह है कि सर्वप्रथम सभी सकारण कार्य तत्त्वरहित है अनित्य हैं। मेरा शरीर भी सकारण है अतः अनित्य है, क्षणभङ्गुर है और दुःख का कारण है। तब सुख के कारण कौन हैं इस जिज्ञासा से गुरु व्यक्ति की शरण में जाता है, जैसा कि सांख्यकारिका से स्पष्ट

१. 'समग्रज्ञेयविज्ञानान्निवृत्तिम्' इति पा०।

है—'दुःखत्रयाभिघाताज्जिज्ञासा तदपघातके हेतौ' आदि। और गुरु के उपदेश से सर्वसुख का साधन मोक्ष है, यह जान कर संन्यास लेना है। क्रियाओं से विरक्त होकर अपने अनुभव द्वारा सभी सकारण कार्यों का स्वभाव जान कर शनैः शनैः उनका जब त्याग कर देता है तब उसे चरम संन्यास कहते हैं। ऐसी दशा में मन से रज और तम दूर हो जाते हैं और सभी समूल वेदनायें नष्ट हो जाती हैं या वेदनाओं का मूलधर्म अधर्म नष्ट हो जाता है। यहाँ वेदना से संसार में जन्म लेना ही लिया गया है क्योंकि जन्म लेना और मरना वेदना ही है। धर्म से स्वर्गादि उत्तम लोक की प्राप्ति होती है और बाद में पुनः जन्म होता है, जैसा कि—'क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके विशन्ति' से बताया है। अतः चरम संन्यास ज्ञान से ही प्राप्त होता है और ज्ञान द्वारा मूल (अधर्म) के साथ सभी वेदनायें नष्ट हो जाती हैं, जैसा कि गीता में बताया गया है यथा—'ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा' और 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः' का भी यही तात्पर्य है।

**ॐ अतः परं ब्रह्मभूतो भूतात्मा नोपलभ्यते।**
**निःसृतः सर्वभावेभ्यश्चिह्नं यस्य न विद्यते॥**
**ज्ञानं ब्रह्मविदां चात्र नाज्ञस्तज्ज्ञातुमर्हति॥ १५५॥**

### (२३) प्रश्न : प्रशान्त भूतात्मा के क्या लिङ्ग हैं (एकः प्रशान्तो भूतात्मा कैर्लिङ्गैरुपलभ्यते ?), इसका उत्तर—

इसके बाद वह ब्रह्मभूत, अर्थात् ब्रह्मस्वरूप हो जाता है, तब भूतात्मा का ज्ञान प्रत्यक्ष, अनुमान, आप्तोपदेश प्रमाणों से नहीं होता। क्योंकि जब जीवात्मा ब्रह्म स्वरूप हो जाता है तब सभी भावों (बुद्धि अहंकार आदि अष्ट प्रकृति और १६ विकार) से निःसृत अर्थात् रहित हो जाता है। ऐसी दशा में उस जीवात्मा का कुछ चिह्न (लक्षण) नहीं रहता है। ब्रह्म को जानने वाले विद्वान् ज्ञानी को ही ब्रह्म के विषय में ज्ञान होता है। जो अज्ञानी हैं वे ब्रह्म तत्त्व को जानने में समर्थ नहीं होते॥ १५५॥

**विमर्श**—ईश्वर का ही अंश जीवात्मा है, जब ईश्वर (परमात्मा) विकार एवं प्रकृति से युक्त होता है, तब प्राण, अपान, निमेष, उन्मेष आदि लक्षणों का ज्ञान होता है। जब सभी प्रकृति और विकार से शून्य हो जाता है, तब उसमें प्राण-अपानादि क्रिया नहीं होती। अतः चिह्न न होने से किसी भी प्रमाण द्वारा उपलब्ध नहीं होता। ऐसे ब्रह्म के पास पहुँचने की गति ब्रह्मज्ञानी की ही होती है।

**तत्र श्लोकः—**

**प्रश्नाः पुरुषमाश्रित्य त्रयोविंशतिरुत्तमाः।**
**कतिधापुरुषीयेऽस्मिन्निर्णीतास्तत्त्वदर्शिना॥ १५६॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने कतिधापुरुषीयं शारीरं नाम प्रथमोऽध्यायः॥ १॥**

—❀—

इस कतिधापुरुषीय अध्याय में पुरुष को लेकर तेईस उत्तम प्रश्नों का निर्णय तत्त्वदर्शी आत्रेय ने किया है॥ १५६॥

**विमर्श**—कतिधा पुरुषीय अध्याय का आयुर्वेदीय दर्शन की दृष्टि से बड़ा ही महत्त्व है। सुविधा के लिए अध्यायगत १ से २३ प्रश्नों का संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है।

| संस्कृत में प्रश्न | हिन्दी में प्रश्न | उत्तर की श्लोक सं० |
|---|---|---|
| ❀ १. कतिधापुरुषो धीमन् धातुभेदेन भिद्यते ? | धातु की दृष्टि से पुरुष के भेद | १६–३८ |
| ❀ २. पुरुषः कारणं कस्मात् ? | पुरुष को कारण क्यों माना जाता है? | ३९–५२ |
| ३. प्रभवः पुरुषस्य कः ? | पुरुष की उत्पत्ति किससे ? | ५३ |
| ४. किमज्ञो ज्ञः सः ? | आत्मा ज्ञानी है या अज्ञानी ? | ५४–५८ |
| ५. स नित्यः किमनित्यो निदर्शितः? | पुरुष नित्य है या अनित्य ? | ५९–६२ |
| ❀ ६, ७, प्रकृतिः का विकाराः के ? | प्रकृति और विकृति किसे कहते हैं ? | ६३–६९ |
| ❀ ८. किं लिङ्गं पुरुषस्य च ? | अव्यक्त पुरुष के क्या लक्षण हैं ? | ७०–७४ |
| ९. निष्क्रियस्य क्रिया तस्य भगवन् विद्यते कथम् ? | आत्मा निष्क्रिय होते हुए भी सक्रिय कैसे ? | ७५–७६ |
| १०. स्वतन्त्रश्चेदनिष्टासु कथं योनिषु जायते ? | स्वतन्त्र आत्मा इच्छा के विपरीत परतंत्र (अनिष्ट) योनि में क्यों जन्म लेती है ? | ७७ |
| ११. वशी यद्यसुखैः कस्माद्भावैराक्रम्यते बलात् ? | वशी आत्मा दुःखकर भावों से बलात् क्यों आक्रामित होती है ? | ७८ |
| १२. सर्वाः सर्वगतत्वाच्च वेदनाः किं न वेत्ति सः ? | सर्वगत आत्मा सम्पूर्ण वेदनायों का अनुभव क्यों नहीं कर पाती है? | ७९ |
| १३. न पश्यति विभुः कस्माच्छैलकुड्यतिरस्कृतम् ? | पर्वतादि विभु आत्मा के देखने में बाधक क्यों ? | ८०–८१ |
| १४. क्षेत्रज्ञः क्षेत्रमथवा किं पूर्वमिति संशयः ? | आत्मा ( क्षेत्रज्ञ ) और शरीर (क्षेत्र) इसमें पहले उत्पत्ति किसकी ? | ८२ |
| १५. साक्षिभूतश्च कस्यायं कर्त्ता ह्यन्यो न विद्यते ? | आत्मा साक्षी किसका ? | ८३ |
| १६. स्यात्कथं चाविकारस्य विशेषो वेदनाकृतः ? | निर्विकार आत्मा को सुख-दुःख का अनुभव कैसे ? | ८४–८५ |
| ❀१७, १८, १९. अथ चार्तस्य भगवंस्तिसृणां कां चिकित्सति ? | रोगी की त्रिकाल-वेदना (पृथक् पृथक्) में किसकी चिकित्सा होती है ? | ८६–९७ |
| ❀२०. कारणं वेदना किम् ? | वेदनाओं के कारण क्या हैं ? | ९८–१३५ |
| २१. वेदनानां किमधिष्ठानमुच्यते ? | वेदनाओं के अधिष्ठान क्या हैं ? | १३६ |
| ❀२२. क चैता वेदनाः सर्वा निवृत्तिं यान्त्यशेषतः ? | सर्ववेदना की निवृत्ति ( समाप्ति ) कहाँ ? | १३७–१५४ |
| २३. एकः प्रशान्तो भूतात्मा कैर्लिङ्गैरुपलभ्यते ? | प्रशान्त भूतात्मा के क्या लिङ्ग हैं ? | १५५ |

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र (चरकसंहिता) के शारीरस्थान में कतिधापुरुषीय शारीर नामक पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

## अथातोऽतुल्यगोत्रीयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद अतुल्यगोत्रीय शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—षड्धातुज पुरुष कर्मबन्धन से युक्त होकर बार-बार जन्म लेता है। उस बार-बार उत्पत्ति होने में जो कारण है उसको बताने के लिए यह अध्याय कहा जा रहा है। इस अध्याय के प्रथम शब्द 'अतुल्यगोत्र' के आधार पर इसका नाम अतुल्यगोत्रीय शारीर रक्खा है।

**अतुल्यगोत्रस्य रजःक्षयान्ते रहोविसृष्टं मिथुनीकृतस्य।**
**किं स्याच्चतुष्पात्प्रभवं च षड्भ्यो[1] यत् स्त्रीषु गर्भत्वमुपैति पुंसः ॥ ३ ॥**

सन्तानोत्पत्ति विषयक प्रश्न — ( १ ) मासिक रजः स्राव होने के तीन दिन बाद, भिन्नगोत्र वाले पुरुष के साथ स्त्री एकान्त में मैथुन करती है, तब एकान्त में निकला वह क्या वस्तु है, जो चार पाद से युक्त है, छः रसों से उत्पन्न होता और जो सभी स्त्रियों में गर्भत्व को प्राप्त होता है ॥

**विमर्श**—अतुल्य गोत्र का तात्पर्य यह है कि स्त्री-पुरुष का विवाह एक गोत्र में न हो। मनुस्मृतिकार ने भी इसका समर्थन किया है यथा—'असपिण्डा च या मातुरसगोत्रा च या पितुः। सा प्रशस्ता द्विजातीनां दारकर्मणि मैथुने।' 'रजःक्षयान्ते' का तात्पर्य—'प्रथमेऽहनि चाण्डाली, द्वितीये ब्रह्मघातिनी। तृतीये रजकी प्रोक्ता चतुर्थेऽह्नि विशुध्यति॥' से रजःस्राव के ३ तीन दिन अवश्य ही त्याज्य है अतः चतुर्थ दिन से १२ दिन तक का समय रजःक्षयान्त से लिया जाता है यथा—'ऋतुस्तु द्वादश निशाः पूर्वास्तिस्रश्च निन्दिताः।' ( वा. शा. १ )। रहोविसृष्टम्—एकान्त में विसृष्ट ( निकाला गया ) से एकान्त में मैथुन करने का ही विधान है। यथा—'सन्तोऽप्याहुरपत्यार्थं दम्पत्योः सङ्गतं रहः। दुरपत्यं कुलाङ्गारो गोत्रे जातं महत्यपि॥' ( वा. शा. १ ) तथा—आहार-निर्हार विहारयोगाः सदैव सद्भिर्विजने विधेयाः ( भा. प्र. ग. प्र. )।

**शुक्रं तदस्य प्रवदन्ति धीरा यद्धीयते गर्भसमुद्भवाय।**
**वाय्वग्निभूम्यब्गुणपादवत्तत् षड्भ्यो रसेभ्यः प्रभवश्च तस्य ॥ ४ ॥**

**( १ )** प्रश्न : शुक्रविषयक प्रश्न ( अतुल्यगोत्रस्येति ) का उत्तर — अतुल्य गोत्र वाले पुरुष मैथुन के बाद गर्भ उत्पत्ति के लिए स्त्री की योनि मार्ग में जो कुछ धारण कराता है वह उस पुरुष का शुक्र है। ऐसा धीर पुरुष कहते हैं। वह शुक्र वायु, अग्नि, पृथिवी और जल के उत्तम गुणों से युक्त है और इन्हीं गुणों से युक्त होने से चार पाद वाला कहा जाता है और इस शुक्र की ६ मधुरादि रसों से उत्पत्ति होती है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—यहाँ शुक्र को चतुष्पाद और ६ रसों से उत्पन्न माना गया है। जब 'सर्वं खल्विदं जगत् पाञ्चभौतिकमिति' के अनुसार सभी संसार पञ्चभूत से बना है तो संसार से बाहर शुक्र तो नहीं है? अत एव शुक्र को भी पाञ्चभौतिक मानना चाहिए। पर पाञ्चभौतिक सृष्टि में आकाश को पाँचवाँ भूत इसलिए माना जाता है कि वह व्यापक है सर्वत्र अवश्यं भावि है वह क्रिया शील हो या न हो पर उसकी गणना अवश्य होती है। यहां रूपवाले से ही रूप की उत्पत्ति मानी है आकाश रूपरहित है शेष ४ में रूप है। अतः चार महाभूतों को ही पाद माना गया है।

---

१. 'चतुष्पदं षट्प्रभवं किमस्य' इति पा.।

'रसजं पुरुषं विद्याद्रसं रक्षेत्प्रयत्नतः। अन्नात्पानाच्च मतिमानाचाराच्चाप्यतन्द्रितः॥' ( सु. सू. अ. १४ ) के अनुसार पुरुष को रसज माना है और खाया हुआ षड्रस भोजन जब पचकर शुद्ध रस बन जाता है तब वही रस 'एवं मासेन रसः शुक्रो भवति, स्त्रीणाञ्चार्त्तवम्' ( सु. सू. अ. १४ ) के अनुसार १ मास में शुक्र बनता है अत एव शुक्र को षड्रसज माना है।

**संपूर्णदेहः समये सुखं च गर्भः कथं केन च जायते स्त्री।**
**गर्भं चिराद्विन्दति सप्रजाऽपि भूत्वाऽथवा नश्यति केन गर्भः॥ ५॥**

१. गर्भ सम्पूर्णदेह, कैसे होता है। २. समय पर कैसे होता है। ३. सुखपूर्वक कैसे होता है। ४. बन्ध्या न होते हुए स्त्री देर से गर्भ क्यों धारण करती है। ५. गर्भ होकर कैसे नष्ट हो जाता है ये पाँच प्रश्न किए हैं॥ ५॥

**विमर्श**—ये तीन प्रश्न **चक्रपाणि** और **गङ्गाधर** ने माने हैं। १. गर्भ सम्पूर्ण देह ( अङ्ग-प्रत्यङ्गयुक्त ) से युक्त होकर सुखपूर्वक ठीक समय पर कैसे होता है? २. जिस स्त्री को सन्तान है अर्थात् बन्ध्या नहीं है फिर भी देर से वह गर्भ धारण किस कारण से करती है। ३. या गर्भ धारण होकर किस कारण नष्ट हो जाता है।

**शुक्रासृगात्माशयकालसंपद् यस्योपचारश्च हितैस्तथाऽन्नैः[1]।**
**गर्भश्च काले च सुखी सुखं च संजायते संपरिपूर्णदेहः॥ ६॥**

**( १-२-३ )** प्रश्न : सम्पूर्ण देह, समय पर, सुखपूर्वक कैसे होता है ( सम्पूर्णदेहः, समये, सुखं च कथं जायते ) इसका उत्तर — शुक्र, आर्तव, आत्मा, गर्भाशय और ऋतुकाल की सम्पत्ति ( शुद्धता ) हो, माता के हित आहार-विहार द्वारा गर्भ का उचित उपचार हो तब गर्भ, देह से परिपूर्ण होकर, सुखपूर्वक गर्भाशय में रह कर समय से सुखपूर्वक बिना कष्ट से उत्पन्न होता है॥६॥

**विमर्श**—शुक्र और आर्तव की सम्पत्ति का तात्पर्य यह है कि ये दोनों दोषरहित हों। जैसा कि सुश्रुत ने भी स्पष्ट बताया है यथा—'वातपित्तश्लेष्मशोणितकुणपग्रन्थिपूतिपूयक्षीणमूत्रपुरीषरेतसः प्रजोत्पादने न समर्था भवन्ति, आर्तवमपि त्रिभिर्दोषैः शोणितचतुर्थैः पृथग्द्वन्द्वैः समस्तैश्चोपसृष्टमबीजं भवति।' ( सु. शा. अ. २ ) और वे अपने प्राकृत गुणों से युक्त हो यथा—'स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगन्धि च। शुक्रमिच्छन्ति केचित्तु तैलक्षौद्रनिभं तथा॥ शशासृक्प्रतिमं यत्तु यद्वा लाक्षारसोपमम्। तदार्तवं प्रशंसन्ति यद्वासो न विरञ्जयेत्॥'

आत्मा की सम्पत्ति—जन्मान्तरीय शुभ कार्यों से प्रेरित होकर पुनर्जन्म के लिए शुक्र और आर्तव से युक्त होना। आशयसम्पत्—गर्भाशय का रोगरहित होना। कालसम्पत्—ऋतुकाल में ही ( आदि के तीन दिन छोड़ कर ) गर्भाधान का होना। इस प्रकार इन शुक्र आदि सभी की शुद्धि होने पर गर्भाधान हो और बाद में गर्भिणी अपने आहार-विहार आदि नियमों को उचित रूप में पालन करती रहे तो बालक सभी भावों से पुष्ट और परिपूर्ण देह होकर, सुखपूर्वक क्लेशरहित, काल पर उत्पन्न होता है। काल का तात्पर्य यह है—'नवमे दशमे मासि नारी गर्भं प्रसूयते। एकादशे द्वादशे वा ततोऽन्यथा विकारतः॥'

**योनिप्रदोषान्मनसोऽभितापाच्छुक्रासृगाहारविहारदोषात्।**
**अकालयोगाद्बलसंक्षयाच्च गर्भं चिराद्विन्दति सप्रजाऽपि॥ ७॥**

**( ४ )** प्रश्न : बन्ध्या न होती हुई भी स्त्री देर से गर्भ क्यों धारण करती है? (सप्रजापि चिराद् गर्भं कथं विन्दति ), इसका उत्तर — योनि में दोष होने से, मानसिक कष्ट होने से, शुक्र-आर्तव के दूषित होने से, उचित आहार-विहार के न होने से, अकाल में ( ऋतुकाल के अतिरिक्त समय में )

१. 'हितैस्तथाऽर्थैः' इति पा.।

संभोग करने से, रोगादिकों के कारण बल का क्षय हो जाने से, एक बार जिसे बच्चा उत्पन्न हुआ भी है ऐसी स्त्री देर से गर्भ धारण करती है ॥ ७ ॥

**विमर्श**—चरक ने इसका अन्य स्थल पर भी समर्थन किया है, यथा—'विंशतिर्व्यापदो योने- र्निर्दिष्टा रोगसंग्रहे। न शुक्रं धारयत्येभिर्दोषैर्योनिरुपद्रुता॥ तस्माद्गर्भं न गृह्णाति स्त्री गच्छत्याम- यान् बहून्। गुल्मार्शःप्रदरादींश्च······ ॥' ( चि. ३० ) अकालयोग से तात्पर्य यह है कि—ऋतु- काल बारह दिन का होता है। १२ दिन के बाद (या १६ दिन के बाद किसी किसी ने १६ दिन का ऋतुकाल माना है ) सम्भोग करने से गर्भाधान नहीं होता। कहा भी है—'दिने व्यतीते नियतं संकुचत्यम्बुजं यथा। दिने व्यतीते नार्यास्तु योनिः संव्रियते तथा॥' ( सु. शा. ३ ) आधुनिक दृष्टि से जहाँ शुक्रकीट संख्या बहुत अधिक होती हैं वहाँ स्त्रीबीज ( Ovum ) प्रत्येक मास में प्रायः एक ही पक्व होकर निकलता है। उस समय को Ovulation Period कहते हैं। अगर उस समय शुक्रकीट तथा स्त्रीबीज का संयोग ( Fertilisation ) होगा तब तो गर्भाधान होगा अन्यथा नहीं। अतएव स्त्री तथा पुरुष के सभी दृष्टि से स्वस्थ होने पर भी उपर्युक्त संयोग के अभाव में देर से सन्तान हो सकती है। और जब वे अस्वस्थ हों तो कहना ही क्या ?

**असृङ्निरुद्धं[1] पवनेन नार्या गर्भं व्यवस्यन्त्यबुधः कदाचित्।**
**गर्भस्य रूपं हि करोति तस्यास्तदसृग(स्रम)स्रावि विवर्धमानम्॥ ८॥**
**तदग्निसूर्यश्रमशोकरोगै[2]रुष्णान्नपानैरथवा प्रवृत्तम्।**
**दृष्ट्वाऽसृगेकं[3] न च गर्भसंज्ञं केचिन्नरा भूतहृतं वदन्ति॥ ९॥**
**ओजोशनानां रजनीचराणामाहारहेतोर्न शरीरमिष्टम्।**
**गर्भं हरेयुर्यदि ते न मातुर्लब्धावकाशा न हरेयुरोजः॥ १०॥**

( ५ ) प्रश्न : गर्भ होकर कैसे नष्ट हो जाता है ( भूत्वा केन गर्भः नश्यति ), इसका उत्तर — दुष्ट वायु के द्वारा आर्तव को रुका हुआ देख कर कभी-कभी अल्पज्ञ लोग स्त्री को गर्भ रह गया है ऐसा निश्चय कर लेते हैं। क्योंकि वह रुका हुआ रक्त गर्भाशय में बढ़ कर गर्भ का लक्षण ( जैसे नयन, स्तनों का स्थूल होना आदि ) उत्पन्न कर देता है। बाद में अग्निताप, सूर्यताप, श्रमजन्य थकावट, शोक और रोग से अथवा उष्ण अन्नपान के सेवन से गिरते हुए रक्त को देख कर कुछ मूर्ख मनुष्य जो निश्चित रूप से उसे गर्भ समझ बैठे हैं वे कहते हैं कि गर्भ को भूत-प्रेत ने हर लिया है। यह बात कहना ठीक नहीं है क्योंकि ओज भक्षण करने वाले रजनीचरगण ( भूतसमु- दाय ) के आहार के लिए शरीर कभी इष्ट नहीं हो सकता। क्योंकि यदि वे भूत-प्रेतगर्भ-शरीर को हरण कर लेते हैं तो क्या समय पाकर अर्थात् गर्भ का हरण करने के बाद माता का ओज न हरण कर लेते। अर्थात् अवश्य हरण कर लेते। ( पर प्रत्यक्ष में देखा जाता है कि माता नहीं मरती है यदि वे माता का ओज हरण करते तो ओज के नाश होने पर माता अवश्य मर जाती।)

**विमर्श**—आजकल इस प्रकार के गर्भ को Pseudo or Spurious Pregnancy ) कहते हैं। वर्तमान काल में उन स्त्रियों में जिनको गर्भ की अत्यन्त इच्छा हो एक विशेष परन्तु विचित्र विकार प्रकट हो जाता है। इसमें गर्भ के कुछ साधारण लक्षण गर्भिणी को अनुभव होने लगते हैं। जैसे वमन, आर्तव का न होना, स्तनों का स्थूल होना। क्रमशः उदर की वृद्धि भी होने लगती है। परन्तु जब स्त्री को क्लोरोफार्म से बेहोश कर उसके उदर की परीक्षा की जाती है तो गर्भाशय की वृद्धि प्रतीत नहीं होती और उदरवृद्धि की स्थिति आंत में विकृत वायु एकत्र होने से रहती है।

---

१. 'विबद्धम्' इति पा.। २. 'तदग्निसूर्यश्रमशरोषशोकैः' इति पा.।
३. 'दृष्ट्वाऽसृगेवम्' इति पा.।

ॐ कन्यां सुतं वा सहितौ पृथग्वा सुतौ सुते वा तनयान् बहून् वा ।
कस्मात् प्रसूते सुचिरेण गर्भमेकोऽभिवृद्धिं च यमेऽभ्युपैति ॥ ११ ॥

प्रश्न : ( १ ) स्त्री किस कारण से कन्या को उत्पन्न करती है। ( २ ) पुत्र कैसे उत्पन्न करती है। ( ३ ) पुत्र व पुत्री साथ ही कैसे उत्पन्न करती है। ( ४ ) दो पुत्रों को जोड़े के रूप में कैसे उत्पन्न करती है। ( ५ ) दो पुत्रियों को जोड़े के रूप में कैसे उत्पन्न करती है। ( ६ ) बहुत सन्तान को एक ही काल में कैसे उत्पन्न करती है। ( ७ ) गर्भ को बहुत देर से क्यों प्रसव करती है। ( ८ ) जोड़े सन्तान में एक की अधिक वृद्धि होती है, एक की कम वृद्धि होती है, ऐसा क्यों होता है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—गंगाधर ने 'पृथग्वा' से भी एक प्रश्न माना है अतः ९ प्रश्न होते हैं।

रक्तेन कन्यामधिकेन पुत्रं शुक्रेण तेन द्विविधीकृतेन ।
बीजेन कन्यां च सुतं च सूते यथास्वबीजान्यतराधिकेन ॥ १२ ॥
शुक्राधिकं द्वैधमुपैति बीजं यस्याः सुतौ सा सहितौ प्रसूते ।
रक्ताधिकं वा यदि भेदमेति द्विधा सुते सा सहिते प्रसूते ॥ १३ ॥
भिनत्ति यावद्बहुधा प्रपन्नः शुक्रार्तवं वायुरतिप्रवृद्धः ।
तावन्त्यपत्यानि यथाविभागं कर्मात्मकान्यस्ववशात् प्रसूते ॥ १४ ॥

**(१-२-३-४-५-६)** प्रश्न : कन्या, पुत्र, साथ साथ, अलग-अलग, दो पुत्र, दो पुत्री, बहुत सन्तान कैसे होती हैं ( कस्मात् कन्या सूतं सहितौ पृथग्वा सुतौ सुते वा तनयान्बहून्वा प्रसूते ), इसका उत्तर—आर्तव के अधिक होने से कन्या और शुक्र के अधिक होने से पुत्र उत्पन्न होता है। जब शुक्र आर्तव मिलित बीज भागको वायु समान भाग में बाँटता है तो जिस भाग में शुक्र की अधिकता होती है उससे पुत्र, जिस भाग में आर्तव की अधिकता होती है उस भाग से कन्या, इस प्रकार पुत्र व पुत्री साथ उत्पन्न होते हैं। जब बीज भाग को वायु ऐसा दो भाग करता है जिन दोनों भाग में शुक्र की ही अधिकता होती है तब उस भाग से दो पुत्र होते हैं। जब बीजभाग को वायु ऐसा दो भाग करता है जिसमें आर्तव की अधिकता होती है तो दो कन्याएँ उत्पन्न होती हैं। गर्भाशय में गये हुये शुक्र आर्तव को गर्भाशय में ही अत्यन्त बढ़ा हुआ वायु जितना अधिक विभाग करता है उतनी ही संतानें होती हैं। यह बात पूर्वजन्म के कर्म के अनुसार होती है इसमें स्त्री का कोई भी वश नहीं होता है ॥ १२-१४ ॥

**विमर्श**—आधुनिक विचार से शुक्र में शुक्राणु की संख्या अत्यधिक होती है, पर गर्भाधान के लिये एक ही शुक्राणु स्त्रीबीज के साथ संयुक्त होकर गर्भोत्पत्ति में समर्थ होता है। शुक्राणु व स्त्रीबीज में क्रोमोसोम ( Chromosome ) की संख्या ४८ होती है। पक्व होते समय विभजन के कारण इनकी संख्या २४ रह जाती है। इनमें कुछ क्रोमोसोम ( Chromosome ) लिंगवाहक होते हैं। स्त्रीबीज में इनकी संख्या सम या २ रहती है। जिससे विभजन के द्वारा पक्व हुये प्रत्येक स्त्रीबीज में स्त्रीत्ववाहक ( Xchromosome ) आ जाता है। शुक्राणु में पुंस्त्वजनक ( Ychromosome ) एक होता है। विभाजन के समय पक्व हुये शुक्राणुओं में आधे पुंस्त्वजनक क्रोमोसोम युक्त शुक्राणु स्त्रीबीज से मिलते हैं तो वे पुरुष को उत्पन्न करते हैं। और यदि पुंस्त्वहीन शुक्राणु स्त्रीबीज से मिलते हैं तो कन्या उत्पन्न करते हैं। इन दोनो के संयोग होने में कोई भी दृष्ट कारण नहीं होता है। किन्तु 'आधिक्ये रजसः कन्या पुत्रः शुक्राधिको भवेत्। नपुंसकं समत्वेन यथेच्छा पारमेश्वरी ॥' ( शार्ङ्गधर ) के अनुसार ईश्वर ही कारण होता है।

जोड़े संतान पैदा होने के विषय में सुश्रुत ने यथा—'बीजेऽन्तर्वायुना भिन्ने द्वौ जीवौ कुक्षिमागतौ। यमावित्यभिधीयते धर्मेतरपुरस्सरौ ॥' ( सु. शा. अ. २ ) से जोड़ा संतान उत्पन्न होना बीज का दो भाग में विभाजन बताया है। आधुनिक दृष्टिकोण से स्त्री बीज पृथक् पृथक् होने पर सामान्यतः प्रतिमास बीजकोष से केवल एक बीज बाहर आता है। कभी-कभी वाम एवं दक्षिण बीजकोष से या कभी एक ही डिम्भग्रन्थि से २ बीज बाहर आते हैं। शुक्र में करोड़ों शुक्राणु होते हैं। पर एक ही शुक्राणु स्त्रीबीजसे संयोग करता है। पर यदि संयोगवश वाम व दक्षिण बीजकोष से निकले हुये, स्त्री बीज अलग-अलग दो शुक्राणुओं से संयोग कर लें तो दो संतान अथवा वाम दक्षिण बीजकोष से दो-दो स्त्रीबीज निकलकर ४ शुक्राणु से संयोग कर लें, तो चार संतान हो जाते हैं। इसे आजकल Multiple Pregnancy कहा जाता है।

**आहारमाप्नोति यदा न गर्भः शोषं समाप्नोति परिस्रुतिं वा।**
**तं स्त्री प्रसूते सुचिरेण गर्भं पुष्टो यदा वर्षगणैरपि स्यात् ॥ १५ ॥**

( ७ ) प्रश्न : देर से संतान क्यों होती है ( कस्मात् सुचिरेण गर्भं प्रसूते ) इसका उत्तर — जब गर्भ को उचित आहार नहीं मिलता या गर्भाधान होने पर भी योनि से स्राव होता रहता है तो गर्भ सूख जाता है। ऐसे गर्भ को स्त्री देर से प्रसव करती है। और जब गर्भ की पुष्टि वर्षों में होती है तब वह उत्पन्न होता है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार के गर्भ को ही नागोदर, उपवेष्टक व लीन माना गया है। यथा— "संजातसारे महति गर्भे योनिपरिस्रवात्। वृद्धिमप्राप्नुवन् गर्भः कोष्ठे तिष्ठति सस्फुरः॥ उपविष्टक-माहुस्तं वर्धते तेन नोदरम्। शोकोपवासरूक्षाद्यैरथवा योन्यतिस्रवात् ॥ वाते कुद्धे कृशः शुष्येद्गर्भो नागोदरं तु तत् ॥' लीनाख्ये—निस्फुरे......हर्षयेत् सततं चैनामेवं गर्भः प्रवर्धते। पुष्टोऽन्यथा वर्ष-गणैः कृच्छ्राज्जायेत नैव वा ॥' ( अष्टांगहृदय शा. अ० २ )

**कर्मात्मकत्वाद्विषमांशभेदाच्छुक्रासृजोर्वृद्धिमुपैति कुक्षौ।**
**एकोऽधिको न्यूनतरो द्वितीय एवं यमेऽप्यभ्यधिको विशेषः[1] ॥ १६ ॥**

( ८ ) प्रश्न : दो बच्चे में एक बच्चा गर्भाशय में ही क्यों पुष्ट और दूसरा दुर्बल होता है ? ( एकोऽभिवृद्धिं कस्मादभ्युपैति ), उत्तर — कर्म के वशीभूत होकर गर्भाशय गत शुक्रार्तव मिलित भाग को वायु विषम अंश में विभाजित करता है। अर्थात् एक भाग छोटा दूसरा भाग बड़ा होता है। जो भाग बड़ा होता है उससे उत्पन्न होने वाला गर्भ पुष्ट एवं बड़ा होता है जो भाग छोटा होता है उससे दुर्बल और छोटा होता है। इस प्रकार जोड़े होने वाले गर्भ में एक विशेषकर पुष्ट एवं बड़ा होता है ॥ १६ ॥

**⊛ कस्माद्द्विरेताः पवनेन्द्रियो वा संस्कारवाही नरनारिषण्डौ।**
**वक्री तथेर्ष्याभिरतिः कथं वा संजायते वातिकषण्डको वा ॥ १७ ॥**

प्रश्न—( १ ) किस कारण से गर्भ द्विरेता अर्थात् स्त्री-पुरुष के चिह्न से युक्त होता है ? ( २ ) पवनेन्द्रिय ( जिसके इन्द्रिय से मैथुन करते समय शुक्र न निकल कर केवल वायु निकलता है ) ( ३ ) संस्कारवाही ( बाजीकरण औषध से शरीर को संस्कारित करने के बाद मैथुन करने में शक्ति हो, अन्यथा नपुंसकता का अनुभव करता हो ( ४ ) नरषण्ड ( पुरुष नपुंसक ) कैसे होते हैं ? ( ५ ) नारीषण्ड ( स्त्री नपुंसक ) कैसे होती है ? ( ६ ) वक्री कैसे होते हैं ? ( ७ ) ईर्ष्यक कैसे होते हैं ? ( ८ ) वातिक षण्ड कैसे होते हैं ? ॥ १७ ॥

---

१. 'यमेऽधिकेऽप्येष भवेद्विशेषः' इति पा०।

**बीजात् समांशादुपतप्तबीजात् स्त्रीपुंसलिङ्गी भवति द्विरेताः ।**
**शुक्राशयं गर्भगतस्य हत्वा[1] करोति वायुः पवनेन्द्रियत्वम् ॥ १८ ॥**

**( १ )** प्रश्नः—द्विरेता क्यों होता है ( कस्माद् द्विरेताः ) इसका उत्तर — आर्तव और शुक्र के समान भाग होने से, और आर्तव और शुक्र के वातादि दोषों से दुष्ट होने से, स्त्री और पुरुष दोनों के केवल लक्षण युक्त द्विरेता ( नपुंसक ) की उत्पत्ति होती है।

**( २ )** पवनेन्द्रिय क्यों होता है ( कस्मात् पवनेन्द्रियो वा ) इसका उत्तर — गर्भाशय में गया हुआ गर्भ ( पुत्र ) के शुक्राशय को गर्भाशयगत विकृत वायु नष्ट कर देती है तब बालक पवनेन्द्रिय उत्पन्न होता है ॥ १८ ॥

**विमर्श**—स्त्री पुंसलिङ्गी का तात्पर्य यह है कि उत्पन्न बालक में स्त्री-पुरुष के साधारण चिह्न नासिका, कान, नेत्र आदि पाये जाते हैं, पर स्त्री-पुरुष के विशेष लक्षण योनि, स्तन मेढ़, दाढ़ी, मूछ, आदि लक्षण उत्पन्न नहीं होते हैं। पवनेन्द्रिय का तात्पर्य यह है कि ऐसे नपुंसक के मेढ़ में बल होता है, मैथुन करने में उत्साह भी होता है। परन्तु शुक्राशय नहीं होना अतः शुक्र न निकल केवल वायु निकलती है। यथा—'यदा स्त्री प्रथमं कृतार्था भवति ततः पुरुषेण पश्चाच्छुक्रमुत्सृष्टं हर्षानवस्थितचेतसः स्त्रिया वातो विगुणीकरोति, पुंस्त्ववाहीनि चास्य स्रोतांसि चोपहन्ति, तदा वातेन्द्रियं भवति तन्मैथुने वातमेवोत्सृजति।' ( अष्टाङ्गसंग्रह शा. ३ ) अर्थात् मैथुन में पहले स्त्री श्रान्त हो जाय, बाद में शुक्र का उत्सर्ग हो तो स्त्री का हर्ष ( आनन्द ) समाप्त हो गया रहता है, अतः वात कुपित होकर शुक्रवाही स्रोत को नष्ट कर देता है। अतः वातेन्द्रिय बालक होता है। उसके वयस्थ होने पर मैथुन में केवल वात का ही क्षरण होता है। उपर्युक्त वर्णन जन्म जात विकृतियों का द्योतक है।

**शुक्राशयद्वारविघट्टनेन [2]संस्कारवाहं कुरुतेऽनिलश्च ।**
**मन्दाल्पबीजावबलावहर्षौ क्लीबौ च हेतुर्विकृतिद्वयस्य ॥ १९ ॥**

**( ३, ४, ५ )** संस्कारवाही, नर और नारिषण्ड क्यों होते हैं ( संस्कारवाही नरनारिषण्ढौ ) इसका उत्तर — गर्भाशय में दुष्ट वात ( कुपित वायु ) गर्भस्थ बालक के शरीर में ही शुक्राशय के द्वार को विघटित ( विकृत रूप से दूषित ) कर देता है इससे संस्कारवाह बालक की उत्पत्ति होती है। मन्द शक्ति और अल्प शुक्र-आर्तव वाले पुरुष स्त्री जो दुर्बल हों और उनमें हर्ष न हो अर्थात् लिङ्ग में उत्थान न हो ऐसे स्त्री-पुरुष मैथुन में प्रवृत्त होते हैं तो स्त्री-पुरुष दोनों की विकृति होने से नरषण्ड और नारिषण्ड उत्पन्न होते हैं ॥ १९ ॥

**विमर्श**—संस्कारवाह का तात्पर्य यह है कि 'संस्कारो गुणान्तराधानम्' दूसरे के गुणों को अपने में रखने को संस्कार कहा जाता है। जिस पुरुष में वाजीकरण औषधि के सेवन से, या अन्य किसी प्रकार की चिकित्सा से मैथुन में शक्ति उत्पन्न हो जाय तो उसे संस्कारवाह कहा जाता है।

संस्कारवाह का सुश्रुत शरीर अ. २ में आसेक्य, सौगन्धिक और कुम्भीक यह तीन भेद माना गया है, यहाँ चरक में केवल संस्कार द्वारा मैथुन में प्रवृत्त होने वाले नपुंसक का वर्णन एक ही प्रकार का है, क्योंकि वह संस्कार चाहे कितने प्रकार का हो पर संस्कारत्वेन संस्कार एक ही माना जा सकता है।

नरनारि षण्ड—संभोग के समय स्त्री-पुरुष में शक्ति मन्द हो, आर्तव शुक्र अल्प मात्रा में निकले हों, और दुर्बल माता-पिता हों, और लिङ्ग में उत्थान और भगांकुर में उत्तेजना न हो तो ऐसी अवस्था में मैथुन करने से यदि आर्तवाधिक्य रहा तो नारिषण्ड, यदि शुक्राधिक्य रहा तो नरषण्ड

---

१. 'गत्वा' इति पा०। २. 'संस्कारवाहं हि करोति वायुः' इति पा०।

की उत्पत्ति होती है। सुश्रुत ने नर-नारिषण्ड के विषय में इस प्रकार बताया है, यथा-'यो भार्यायामृतौ मोहादङ्गनेव प्रवर्तते। ततः स्त्रीचेष्टिताकारो जायते षण्डसंज्ञितः॥ ऋतौ पुरुषवद्वापि प्रवर्तेताङ्गना यदि। तत्र कन्या यदि भवेत् सा भवेन्नरचेष्टिता॥' (सु. शा. अ. २)। इन दोनों श्लोकों की टीका करते हुए डल्हण ने लिखा है—'स पुमान् स्त्र्याकृतिः स्त्रीचेष्टितश्च स्त्रीवदधोभूतः स्वमेढ्रस्योर्ध्वप्रदेशेऽपरपुरुषात् वीर्यच्युतिं कारयति, स्त्रीरूपापि पुंवत् स्त्रियमारुह्य तद्योनौ स्वयोनिघर्षणं करोति।' इस तरह स्त्री और पुरुष नपुंसकों का वर्णन किया है।

**मातुर्व्यवायप्रतिघेन वक्री स्याद्बीजदौर्बल्यतया पितुश्च।**
**ईर्ष्याभिभूतावपि मन्दहर्षावीर्ष्यारतेरेव वदन्ति हेतुम्॥ २०॥**

(६, ७) प्रश्न: वक्री और ईर्ष्यारति सन्तान कैसे उत्पन्न होती है (वक्री तथेर्ष्याभिरतिः) का उत्तर — मैथुन काल में माता की मैथुन में इच्छा न हो अथवा माता का शरीर सीधा न होकर मैथुन काल में टेढ़ा रहे या पिता के वीर्य में दुर्बलता हो तो बालक वक्री होता है।

माता-पिता में मैथुन करने की प्रबल इच्छा न हो पर ईर्ष्या से मैथुन में प्रवृत्त हो तो उससे उत्पन्न होने वाला बालक ईर्ष्यारति नपुंसक उत्पन्न होता है॥ २०॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी कहा है, यथा—'दृष्ट्वा व्यवायमन्येषां व्यवाये यः प्रवर्तते। ईर्ष्यकः स च विज्ञेयः॥' (सु. शा. अ. २)।

**वाय्वग्निदोषाद्वृषणौ तु यस्य नाशं गतौ वातिकषण्डकः सः।**
**इत्येवमष्टौ विकृतिप्रकाराः कर्मात्मकानामुपलक्षणीयाः॥ २१॥**

(८) प्रश्नः— वातिक षण्ढ क्यों होता है (वातिकषण्डको वा), इसका उत्तर—गर्भाशय में दुष्ट वायु और अग्नि (पित्त) कुपित होकर गर्भाशय गत बालक का वृषण (अण्डकोष) नष्ट कर देते हैं। इसे वातिक षंड कहते हैं। इस प्रकार कर्म के अनुसार गर्भों की आठ प्रकार की विकृतियों को समझना चाहिए॥ २१॥

**विमर्श**—इस प्रकार के नपुंसक में अण्डकोष का बिल्कुल अभाव होता है अथवा बहुत ही छोटा होता है। जब आठवें मास में गर्भगत बालक में अण्डकोष उदर गुहा से वंक्षण-नलिका द्वारा अण्डकोष में स्वाभाविक रूप से आता है तब वायु और तेज के द्वारा सुखा दिया जाता है अथवा वंक्षण-नलिका के संकुचित हो जाने से अण्डकोष में नहीं उतर पाता। इस प्रकार के रोग को Un or Maldescended Testes कहते हैं।

*** गर्भस्य सद्योऽनुगतस्य कुक्षौ स्त्रीपुंनपुंसामुदरस्थितानाम्।**
**किं लक्षणं? कारणमिष्यते किं सरूपतां येन च यात्यपत्यम्॥ २२॥**

(१) प्रश्न — गर्भाशय में सद्यः प्राप्त गर्भ का क्या लक्षण होता है। (२) गर्भाशय में स्थित स्त्री का क्या लक्षण है? (३) पुरुष का क्या लक्षण है? (४) नपुंसक का क्या लक्षण है? (५) और क्या कारण है कि संतानें सदृश उत्पन्न होती हैं?॥ २२॥

**निष्ठीविका गौरवमङ्गसादस्तन्द्राप्रहर्षौ हृदये व्यथा च।**
**तृप्तिश्च बीजग्रहणं च योन्यां गर्भस्य सद्योऽनुगतस्य लिङ्गम्॥ २३॥**

(१) प्रश्न — सद्यः गृहीत गर्भिणी का क्या लक्षण है ('सद्योऽनुगतस्य गर्भस्य किं लक्षणम्)' उत्तर—बार-बार थूक का आना, शरीर में भारीपन, अङ्गों में शिथिलता, तन्द्रा, ग्लानि, हृदय में व्यथा, तृप्ति, योनि द्वारा बीज का अर्थात् स्त्री बीज और शुक्राणु का गर्भाशय में ग्रहण कर लेना सद्यः गृहीत गर्भा का लक्षण होता है॥ २३॥

---

१. 'वीर्ष्याह्वयस्यैव' इति पा.।

**विमर्श**—कुछ लोग सद्यः से मैथुन करने के उपरान्त ही इन लक्षणों का होना मानते हैं और कुछ लोग जब तक गर्भ में व्यक्तावस्था नहीं आती तब तक यह लक्षण मानते है। प्रायः यह अवस्था आधान काल से लेकर ६ सप्ताह की होती है। इस काल तक जो लक्षण व्यक्त होते हैं उन्हें सद्योगृहीतगर्भा के लक्षण समझा जाता है। वाग्भट ने सद्योगृहीतगर्भा का लक्षण निम्न बताया है—'लिङ्गं तु सद्योगर्भाया योन्यां बीजस्य संग्रहः। तृप्तिर्गुरुत्वं स्फुरणं शुक्रास्रानुबन्धनम्। हृदयस्पन्दनं तन्द्रा तृड्ग्लानिर्लोमहर्षणम्॥' (वा. शा. अ. १)। सद्योगृहीतगर्भा के लक्षण ( Early Signs of Pregnancy ) आज कल भी एक समस्या है। प्रथम सन्तान के गर्भाधान के समय स्त्री-पुरुष की उत्सुकता को निश्चयात्मक रूप देना चिकित्सक के लिये कठिन होता है। जीवों पर परीक्षण से निदान में सहायता ली जाती है परन्तु वह भी शत-प्रतिशत ठीक नहीं होती। इस दिशा में आयुर्वेदीय साहित्य में वर्णित प्रसंगों पर अनुसन्धान आवश्यक प्रतीत होता है।

**सव्याङ्गचेष्टा पुरुषार्थिनी[1] स्त्री स्त्रीस्वप्नपानाशनशीलचेष्टा।**
**सव्यात्तगर्भा[2] न च वृत्तगर्भा सव्यप्रदुग्धा स्त्रियमेव सूते॥ २४॥**
**पुत्रं त्वतो लिङ्गविपर्ययेण व्यामिश्रलिङ्गा प्रकृतिं तृतीयाम्।**

**( २, ३, ४ )** प्रश्न : स्त्री कुक्षि में स्त्री, पुरुष और नपुंसक के क्या लक्षण हैं ( स्त्रीपुंनपुंसामुदरस्थितानां किं लक्षणम् ) का उत्तर—जो स्त्री सभी चेष्टायें वाम भाग से करती है, जो पुरुष की इच्छा मैथुन के लिये करती है, जो स्वप्न में स्त्री या स्त्री-लिङ्ग पदार्थों को प्राप्त करती है, जो स्त्री-लिङ्ग खाद्य और पेय पदार्थों में अपनी अधिक इच्छा प्रगट करती है, जो स्त्रियों की तरह स्वभाव, और अन्य चेष्टायें या हाव-भाव करती है, जिस स्त्री के वाम भाग में गर्भ के रहने से वाम कुक्षि में उभार प्रतीत होता है, गर्भ का आकार गोलाकार न हो अर्थात् उदर गोलाई लिए न बढ़ा हो, वाम स्तन में दुग्ध प्रथम उत्पन्न हो तो वह स्त्री निश्चित रूप से कन्या का ही प्रसव करती है। इससे भिन्न लक्षण प्रतीत हो तो पुत्र का प्रसव करती है। जैसे—दक्षिण भाग से चेष्टायें करती है, मैथुन की इच्छा नहीं करती है, स्वप्न में पुरुष या पुंल्लिङ्ग वाचक खाद्य पेय-पदार्थों में अधिक इच्छा व्यक्त करती है, पुरुष की तरह स्वभाव वाली और पुरुष की तरह चेष्टायें करती है, दक्षिण भाग में गर्भ की स्थिति रहती है, उदर गोलाकार प्रतीत होता है, दक्षिण स्तन में प्रथम दुग्ध उत्पन्न होता है तो पुत्र का प्रसव करती है। इन दोनों लक्षणों से मिश्रित लक्षण होने पर नपुंसक का प्रसव करती है।

**विमर्श**—इसको वाग्भट ने इस प्रकार बताया है, यथा—'प्राग्दक्षिणस्तनस्तन्या पूर्वं तत्पार्श्वचेष्टिनी। पुन्नामदौर्हृदप्रश्नरता पुंस्वप्नदर्शिनी॥ उन्नते दक्षिणे कुक्षौ गर्भे च परिमण्डले। पुत्रं सूतेऽन्यथा कन्यां या चेच्छति नृसङ्गतिम्॥ नृत्यवादित्रगान्धर्वगन्धमाल्यप्रिया च या। क्लीबं तत्सङ्करे तत्र मध्यं कुक्षेः समुन्नतम्॥ यमौ पार्श्वद्वयोन्नायात् कुक्षौ द्रोण्यामिव स्थिते॥' (वा. शा. १)। आधुनिक विचार से ये उपर्युक्त लक्षण सभी स्त्रियों में नहीं पाए जाते, और जो लक्षण पाये भी जाते हैं वे सभी स्त्रियों में एक से नहीं होते अतः निश्चयात्मक लक्षण नहीं माने जाते। आजकल भी लिङ्गनिर्णय के लिए निश्चयात्मक कोई चिह्न निर्धारित नहीं किया गया है। इस दिशा में अनुसंधान आवश्यक है।

**गर्भोपपत्तौ तु मनः स्त्रिया यं जन्तुं व्रजेत्तत्सदृशं प्रसूते॥ २५॥**

**( ५ )** प्रश्न : सन्तान के सदृश होने में क्या कारण है ( येन अपत्यं सरूपतां याति किं कारणमिष्यते ) का उत्तर — गर्भ की उत्पत्ति के समय स्त्री का मन जिस किसी प्राणी की ओर आकृष्ट होता है, उसी प्राणी के सदृश सन्तान को स्त्री उत्पन्न करती है॥ २५॥

---

१. 'सुसुखार्थिनी या' इति पा०। २. 'सव्याङ्गगर्भा' इति पा०।'

**विमर्श**—सुश्रुत ने—'पूर्वं पश्येदृतुस्नाता यादृशं नरमङ्गना। तादृशं जनयेत्पुत्रं भर्तारं दर्शयेदतः ॥' ( सु. शा. अ. २ )। ऋतु स्नान के बाद जिस प्रकार के पुरुष को स्त्री देखती है वैसी ही सन्तति उत्पन्न होती है। यदि वह पति के सदृश सन्तान चाहती है तो पति को ही देखे। पति के ही समान सन्तान होना लोक में उत्तम माना जाता है अतः पति को ही देखने का निर्देश किया है।

पर कहीं पति लँगड़ा, काना और काला या मूर्ख होगा तो कौन स्त्री पति के समान कुरूप सन्तान उत्पन्न करना चाहेगी ? अर्थात् कोई नहीं। अतः वाग्भट ने इसका निर्देश किया है, यथा—'इच्छन्ती भर्तृसदृशं पुत्रं पश्येत्पुरः पतिम्', यदि पति कुरूप है और स्त्री सुरूप सन्तानें उत्पन्न करना चाहती है तो उनके लिए—'इच्छेतां यादृशं पुत्रं तद्रूपचरितांश्च तौ। चिन्तयेतां जनपदांस्तदाचारपरिच्छदौ ॥' ( वा. शा. १ )।

चरक ने भी शा. अ. ८ के १४ गद्य में 'या या च यथाविधम्' से इसी बात को स्पष्ट रूप से प्रतिपादित किया है।

**गर्भस्य चत्वारि चतुर्विधानि भूतानि मातापितृसंभवानि।**
**आहारजान्यात्मकृतानि चैव सर्वस्य सर्वाणि भवन्ति देहे ॥ २६ ॥**
**तेषां विशेषाद्बलवन्ति यानि भवन्ति मातापितृकर्मजानि।**
**तानि व्यवस्येत् सदृशत्वहेतुं सत्त्वं यथानूकमपि व्यवस्येत् ॥ २७ ॥**

और भी — माता-पिता के सदृश होने का द्वितीय कारण सभी गर्भों के शरीर की उत्पत्ति में सभी मातृज, पितृज, आहारज और आत्मकृत कर्म ये चार और चार महाभूत ( वायु, अग्नि जल और पृथिवी ) कारण हैं। इन कारणों में जिस माता, पिता और कर्मज कारण की जब विशेष रूप से प्रधानता होती है, तब उस प्रधान रूप महाभूत के सदृश और मन में भी जिस सत्त्व, रज और तम गुण की प्रधानता होती है उसी के समान सन्तानें उत्पन्न होती हैं ॥ २६-२७ ॥

**विमर्श**—माता, पिता, आहार, आत्मा ये चारों, सूक्ष्म चार महाभूतों के सम्बन्ध होने पर अपने सदृश ( अर्थात् चार कारणों में जिस कारण में जिस महाभूत की प्रधानता होती है उसी के अनुसार ) जीव को उत्पन्न करते हैं। १. मातृज अङ्ग आर्तव के द्वारा, २. पितृज अङ्ग शुक्र के द्वारा, ३. आहारज अङ्ग शुक्रशोणित के द्वारा गर्भाशय में शुक्र-शोणित का सम्बन्ध होने के बाद खाये हुये माता के आहार का रस गर्भ को न मिले तो किसी भी अङ्ग की उत्पत्ति या वृद्धि नहीं हो सकती अतः सभी अङ्ग आहाररसज होते हैं), ४. आत्मकृत अङ्ग द्वारा, जब आत्मा अपने जन्मान्तरीय शुभ कर्मों से युक्त होता है तब मात-पिता के सदृश बालक उत्पन्न होता है। अशुभ कर्मों से कुरूप सन्तान उत्पन्न होती है। माता आदि कारणों से ४ महाभूतों का संयोग होने पर उनकी संख्या १६ हो जाती है, जैसे—१. मातृज वायु, २. पितृज वायु, ३. आहाररसज वायु, ४. आत्मकर्मज वायु, ५. मातृज अग्नि, ६. पितृज अग्नि, ७. आहाररसज अग्नि, ८. आत्मकर्मज अग्नि, ९. मातृज जल, १०. पितृज जल, ११. आहाररसज जल, १२. आत्मकर्मज जल, १३. मातृज पृथिवी, १४. पितृज पृथिवी, १५. आहाररसज पृथिवी, १६. आत्मकर्मज पृथ्वी इनमें पिता-माता, आहाररस और आत्मा ये क्रमशः पूर्वपूर्व प्रधान कारण हैं। माता-पिता के समान न होने पर आहार रस उसके अभाव में आत्मकृत कर्म सरूपता में कारण होता है। माता पिता का मन जैसा होता है उसका भी प्रभाव बालक के मन पर पड़ता है। इसलिए माता-पिता के मन के समान बालक का मन होता है और विशेष कर मन पर प्रभाव वातावरण का पड़ता है. इसीलिये वाग्भट ने भी—'इच्छेतां यादृशं पुत्रं तद्रूपचरितांश्च तौ' कहा है। वातावरण से मन प्रभावित होता रहता है, चाहे गर्भाशय में हो या जन्म

हो गया हो। जन्मोत्तर काल में भी वातावरण के दूषित होने से बालकों की प्रकृति प्रायः दूषित हो जाती है। **चक्रपाणि** ने, जन्मान्तर में जो शरीर प्राप्त था उसी के अनुसार प्रकृति बनती है, ऐसा बताया है।

*** कस्मात् प्रजां स्त्री विकृतां प्रसूते हीनाधिकाङ्गीं विकलेन्द्रियां वा।**
**देहात् कथं देहमुपैति चान्यमात्मा सदा कैरनुबध्यते च ॥ २८ ॥**

प्रश्न — १. किस कारण से स्त्री हीन या अधिक, या विकलेन्द्रिय ( इन्द्रियशून्य ) सन्तान को उत्पन्न करती है। २. एक शरीर से दूसरे शरीर में आत्मा कैसे चली जाती है। ३. कौन कौनसे भाव हैं जो आत्मा के साथ सर्वदा लगे रहते हैं ॥ २८ ॥

**बीजात्मकर्माशयकालदोषैर्मातुस्तथाऽऽहारविहारदोषैः।**
**कुर्वन्ति दोषा विविधानि दुष्टाः संस्थानवर्णेन्द्रियवैकृतानि ॥ २९ ॥**
**वर्षासु काष्ठाश्मघनाम्बुवेगास्तरोः सरित्स्रोतसि संस्थितस्य।**
**यथैव कुर्युर्विकृतिं तथैव गर्भस्य कुक्षौ नियतस्य दोषाः ॥ ३० ॥**

**( १ )** प्रश्न : विकृत, हीन, अधिक और विकल इन्द्रिय वाली सन्तानें स्त्री कैसे उत्पन्न करती है ( कस्मात्प्रजां स्त्री विकृतामित्यादि ) का उत्तर — शुक्रशोणित स्वरूप बीज, आत्मीय पूर्व देह का अशुभ कर्म, गर्भाशय और काल की विकृति से, माता के आहार-विहार के दोष से अर्थात् गर्भ अवस्था में पालनीय आहार-विहार का त्याग करने आदि विविध कारणों से विकृत वातादि दोष, गर्भ के संस्थान ( आकृति ), वर्ण ( रूप ) और इन्द्रियों को विकृत कर देते हैं। वर्षाकाल में संयोगवश यदि कोई वृक्ष नदी के स्रोत में पड़ जाय तो काष्ठ, पत्थर से संयुक्त नदी का भयंकर वेग उसे जिस प्रकार अनिश्चित रूप से विकृत कर देता है उसी प्रकार गर्भाशय में विकृत वातादि दोष गर्भ को अनिश्चित रूप से विकृत कर देते हैं ॥ २९-३० ॥

**भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मैर्मनोजवो देहमुपैति देहात्।**
**कर्मात्मकत्वान्न तु तस्य दृश्यं दिव्यं विना दर्शनमस्ति रूपम् ॥ ३१ ॥**

**( २ )** प्रश्न : एक देह से आत्मा दूसरे शरीर में कैसे जाती है ( देहात् कथं देहमुपैति ) का उत्तर — मनोजव ( मन के संयोग से ही गमन करने वाला ) आत्मा, आकाश को छोड़कर चार सूक्ष्म महाभूतों के साथ मृत देह से निकल कर पुनः नूतन शरीर को प्राप्त करता है। इस प्रकार जीर्ण देह का त्याग, नूतन देह को प्राप्त करना यह आत्मा का कार्य पूर्वकृत कर्म के अनुसार होता है। नूतन शरीर में जब आत्मा प्रवेश करती है तो उसका रूप दृश्य नहीं होता पर जिन लोगों को तपस्या या योग के द्वारा दिव्यदृष्टि प्राप्त है वे आत्मा को मृत शरीर से निकलते और नवीन शरीर में प्रवेश करते हुए देखते हैं अतः जब तक दिव्यदृष्टि नहीं प्राप्त होती तब तक आत्मा का दर्शन नहीं होता ॥ ३१ ॥

**विमर्श**—यद्यपि आत्मा को निष्क्रिय माना जाता है पर मन द्वारा किए गए शुभाशुभ कर्मों का भोक्ता आत्मा ही होता है, अतः शुभाशुभ कर्म के वशीभूत आत्मा १. स्पर्शतन्मात्रा, २. रूपतन्मात्रा, ३. रसतन्मात्रा और ४. गन्धतन्मात्रा इन अतीन्द्रिय सूक्ष्म चार महाभूतों और मन के साथ होकर नानायोनियों में गमन करती है। इस आत्मा को नानायोनियों में गमन कराने वाला मन ही होता है, यथा—'नित्यानुबन्धं मनसा देहकर्मानुपातिना' ( शा. अ. १ )। आत्मा अव्यक्त, निर्गुण और निष्क्रिय होती है। उससे जब तक सूक्ष्म ४ महाभूत और मन लगे रहते हैं तब तक लिङ्ग शरीर धारण कर वह गमनागमन किया करती है। यह इतनी सूक्ष्म होती है कि इस चर्म

चक्षु से देखी नहीं जाती। केवल योगिजन, जिन्हें दिव्यदृष्टि है वे, इस लिङ्गात्मक शरीर का प्रत्यक्ष कर लेते हैं। आकाश क्रियाशून्य है अतः गमन क्रिया में आत्मा के साथ गर्भाशय में नहीं जाता। अतः यहाँ केवल चार महाभूतों का ही साथ में गमन बताया गया है।

**स सर्वगः सर्वशरीरभृच्च स विश्वकर्मा स च विश्वरूपः।**
**स चेतनाधातुरतीन्द्रियश्च स नित्ययुक् सानुशयः स एव[1] ॥ ३२ ॥**

और भी — लिंग शरीर से युक्त होकर सर्वत्र व्यापक, सभी शरीरों का धारण करने वाली, विश्वकर्मा, जगत् स्वरूप, चेतनाधातु, अतीन्द्रिय, वह आत्मा मन, बुद्धि और इन्द्रियों से युक्त होती हुई सदा राग-द्वेष से युक्त रहती है ॥ ३२ ॥

**रसात्ममातापितृसंभवानि भूतानि विद्यादृश षट् च देहे[2]।**
**चत्वारि तत्रात्मनि संश्रितानि स्थितस्तथाऽऽत्मा च चतुर्षु तेषु ॥ ३३ ॥**

और भी — शरीर में रसज, आत्मज, मातृज और पितृज भेद से चारों महाभूत सोलह प्रकार के होते है। ये चारों महाभूत आत्मा में आश्रित हैं और आत्मा इन चारों महाभूतों में आश्रित रहती है ॥ ३३ ॥

**विमर्श**—संसार चलाने के लिए इन दोनों का सम्बन्ध अन्योन्याश्रय रूप से रहता है। यदि आत्मा महाभूतों में आश्रित न हो तो संसार चल ही नहीं सकता क्योंकि केवल आत्मा अज्ञेय, और निष्क्रिय होती है और महाभूत सूक्ष्म कारण रूप से आत्मा में आश्रित रहते हैं क्योंकि वे बिना आत्मा के जगत् का कारण नहीं बन सकते।

**भूतानि मातापितृसंभवानि रजश्च शुक्रं च वदन्ति गर्भे।**
**आप्याय्यते शुक्रमसृक् च भूतैर्यैस्तानि भूतानि रसोद्भवानि ॥ ३४ ॥**

और भी — गर्भ में माता-पिता से उत्पन्न होने वाले महाभूत गर्भ में रज और शुक्र कहे जाते हैं। पंचमहाभूतों से शुक्र और आर्तव की वृद्धि होती है और रस से उन महाभूतों की पुष्टि होती है॥

**विमर्श**—पांचभौतिक आहार द्वारा शुक्र-आर्तव की पुष्टि होती है। जब शुक्र-आर्तव गर्भाशय में स्थित रहते हैं तो माता के आहार रस से उसकी पुष्टि होती है और उसमें पुष्ट एवं वृद्ध होकर सूक्ष्म पंचमहाभूत स्थूल रूप में व्यक्त हो जाते हैं इसीलिए महाभूत को रस से उत्पन्न माना है, यथा—'मातुस्तु खलु रसवहायां नाड्यां गर्भनाभिनाडी प्रतिबद्धा, साऽस्य मातुराहाररसवीर्यमभिवहति। तेनोपस्नेहनेनास्याभिवृद्धिर्भवति। असंजाताङ्गप्रत्यङ्गप्रविभागमानिषेकान्तम् ॥'

**भूतानि चत्वारि तु कर्मजानि यान्यात्मलीनानि विशन्ति गर्भम्।**
**स बीजधर्मा ह्यपरापराणि देहान्तराण्यात्मनि याति याति ॥ ३५ ॥**

और भी — जो चार महाभूत आत्मा में लीन होकर अर्थात् आत्मा के साथ गर्भ में प्रविष्ट होते हैं वे कर्मज कहे जाते है अर्थात् शुभाशुभ कर्म के वशीभूत होकर गर्भ में प्रविष्ट होते हैं। वह बीजधर्मा सूक्ष्म कारणभूत आत्मा चेतनाधातु स्वरूप आत्मा में जाती हुई शुभाशुभ विभिन्न शरीर में चली जाती है ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—यहाँ बीजधर्मा से सूक्ष्म लिंग शरीर का ग्रहण किया गया है। वह बीजधर्मा कर्म के वशीभूत होकर ही चेतना धातु में जब प्रविष्ट होता है तो तत्काल दूसरे शरीर में चला जाता है। जब तक आत्मा मुक्त नहीं होती तब तक लिंग शरीर से युक्त रहती ही है। स्थूल शरीर को छोड़ने के बाद इसी लिंग शरीर से दूसरे नवीन शरीर में प्रवेश करती है। जैसे सूक्ष्म बीज

१. 'एकः' इति पा.। २. 'देहे रसजानि विद्यात्' इति पा.।

बड़े से बड़े वृक्ष को पैदा करता है वैसे ही सूक्ष्म शरीर स्थूल शरीर को उत्पन्न करता है। सुश्रुत ने भी—'क्षेत्रज्ञो वेदयिता, स्प्रष्टा, घ्राता, द्रष्टा, श्रोता, रसयिता, पुरुषः स्रष्टा, गन्ता, साक्षी, धाता, वक्ता यः कोऽसावित्येवमादिभिः पर्यायवाचकैर्नामभिरभिधीयते दैवसंयोगादक्षयोऽव्ययोऽचिन्त्यो भूतात्मना सहान्वक्षं सत्त्वरजस्तमोभिर्दैवासुरैरपरैश्च भावैर्वायुनाभिप्रेर्यमाणः गर्भाशयमनुप्रविश्यावतिष्ठते।' ( सु. शा. अ. ३ )।

**रूपाद्धि रूपप्रभवः प्रसिद्धः कर्मात्मकानां मनसो मनस्तः।**
**भवन्ति ये त्वाकृतिबुद्धिभेदा रजस्तमस्तत्र च कर्म हेतुः॥ ३६॥**

और भी — बीजधर्मा आत्मा में मन की प्रवृत्ति के साथ अदृश्यमान चार सूक्ष्म महाभूत क्यों स्वीकार किये जायँ, दृष्ट षड्धातुज शरीर के लिए दृष्ट शुक्र और आर्त्तव को ही कारण मानना चाहिए। इस प्रश्न का उत्तर—जिनके कर्म ही कारण हैं ऐसे भूतों के रूप से रूप की उत्पत्ति होती है, यह प्रसिद्ध बात है। मन से मन की उत्पत्ति होती है। जो स्वरूप और बुद्धि में भिन्नता होती है उसमें रज, तम और कर्म कारण होता है॥ ३६॥

**विमर्श**—सूक्ष्ममहाभूतों के साथ बीजस्वरूप आत्मा, शुक्र-शोणित से मिलकर गर्भ का कारण होती है। और इस प्रकार से कारण बनने में कर्म ही कारण है जिस प्रकार रूपवाले सूत से रूप वाले कपड़े की उत्पत्ति होती है—और जैसा कपड़ा बनाने वाला कारीगर होता है वह अपने कर्तव्य के अनुसार अच्छा-बुरा कपड़ा तैयार करता है और कारण के अनुसार कार्य होता है इस नियम के अनुसार रूपवान् तन्तु से रूपवान पट उत्पन्न होता है, वैसे जगत् या देह पञ्चभूतात्मक है उसका कारण आत्मा भी पञ्चभूतात्मक होना चाहिए, अतः बीजधर्मा को सूक्ष्म चार भूतों से संयुक्त माना जाता है। जन्मान्तरीय कर्म के अनुसार ही मन से मन की उत्पत्ति होती है— यथा—'प्रतिजन्म यदभ्यस्तं दानमध्ययनं तपः। तेनैवाभ्यासयोगेन तदेवाभ्यस्यते पुनः॥' जब सूक्ष्म रूप से महाभूत सभी आत्मा में रहते हैं तब सम्पूर्ण सृष्टि को एक ही रूप में होना चाहिए, इस शंका का उत्तर यह है—स्वरूप और बुद्धि भेद में रज और तम एवं पूर्वजन्म कृत कर्म कारण होते हैं। इसी कर्म के वशीभूत होकर आत्मा जैसी योनि में प्रवेश करती है वैसी आकृति और बुद्धि प्राप्त करती है।

**अतीन्द्रियैस्तैरतिसूक्ष्मरूपैरात्मा कदाचिन्न वियुक्तरूपः।**
**न कर्मणा नैव मनोमतिभ्यां न चाप्यहङ्कारविकारदोषैः॥ ३७॥**
**रजस्तमोभ्यां हि मनोऽनुबद्धं ज्ञानं विना तत्र हि सर्वदोषाः।**
**गतिप्रवृत्त्योस्तु निमित्तमुक्तं मनः सदोषं बलवच्च कर्म॥ ३८॥**

**( ३ )** प्रश्न : किन भावों से आत्मा सदा बँधी रहती है ( आत्मा सदा कैरनुबध्यते ), इसका उत्तर — आत्मा कभी भी उन कारण स्वरूप अत्यन्त सूक्ष्म अतीन्द्रिय भूतों से पृथक नहीं होती है। न कर्म, न मन, न बुद्धि, न अहङ्कार, न विकार स्वरूप दोष से आत्मा छुटकारा पाती है। ( आत्मा को पुष्करपलाशवत् निर्लेप माना जाता है फिर यह संग या बन्धन कैसे ? ) इसका उत्तर—रज और तम का मन से सदा अनुबन्ध रहता है। ज्ञान न होने से ही ये रज और तम दोष मन से लगे रहते हैं, मन का सदोष रहना और बलवान् कर्म, ये दोनों गति (शरीरान्तर में गमन, मृत्यु) और प्रवृत्ति ( धर्माधर्मक्रिया में प्रवृत्ति ) के कारण होते हैं॥३७-३८॥

**विमर्श**—जब तक आत्मा मुक्त नहीं होती तब तक रज और तम मन से सम्बद्ध रहते हैं। मन में सत्त्वगुण की वृद्धि होने से रज और तम मन से निवृत्त होते हैं तब तात्त्विक ज्ञान

होता है और तभी बन्धन से मुक्ति मिल जाती है, तात्त्विक ज्ञान के अभाव में रज और तम मन से लगे रहते हैं अतः सब दोष अर्थात् जन्म-मृत्यु लगे रहते हैं ।

*** रोगाः कुतः संशमनं किमेषां हर्षस्य शोकस्य च किं निमित्तम् ।**
**शरीरसत्त्वप्रभवा विकाराः कथं न शान्ताः पुनरापतेयुः ॥ ३९ ॥**

प्रश्न — १. रोग कैसे होते हैं । २. इन रोगों का संशमन कौन वस्तु है । ३. हर्ष का क्या कारण है । ४. शोक का क्या कारण है । ५. शरीर और मन में होने वाले विकार शान्त होने पर पुनः कैसे सदा के लिए नहीं आ सकते ॥ ३९ ॥

**प्रज्ञापराधो विषमास्तथाऽर्था हेतुस्तृतीयः परिणामकालः ।**
**सर्वामयानां त्रिविधा च शान्तिर्ज्ञानार्थकालाः समयोगयुक्ताः ॥ ४० ॥**

( १ ) प्रश्न : रोग कैसे होते हैं ( रोगाः कुतः ), इसका उत्तर — १. प्रज्ञापराध, २. विषम अर्थ (असात्म्येन्द्रियार्थ—अयोग, अतियोग और मिथ्यायोग), और ३. यह तीसरा काल के परिणाम हैं । ( २ ) प्रश्न : रोगों का संशमन क्या है ( संशमनं किमेषाम् ), इसका उत्तर—सभी प्रकार के रोगों की शान्ति तीन प्रकार से होती है । जैसे—१. ज्ञान ( बुद्धि ), २. अर्थ ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ) और ३. काल का समयोग से युक्त होना ॥ ४० ॥

**धर्म्याः क्रिया हर्षनिमित्तमुक्तास्ततोऽन्यथा शोकवशं नयन्ति ।**
**शरीरसत्त्वप्रभवास्तु रोगास्तयोरवृत्त्या न भवन्ति भूयः ॥ ४१ ॥**

( ३-४ ) प्रश्न : हर्ष और शोक के कारण क्या है ? ( हर्षस्य शोकस्य च किं निमित्तम् ), इसका उत्तर — धार्मिक क्रियायें हर्ष को देने वाली होती हैं । अधार्मिक क्रियायें प्राणी को शोक के वश में कर देती हैं । ( ५ ) प्रश्न : शरीर और मन से उत्पन्न शान्त हुए रोग पुनः क्यों नहीं होते ( शरीरसत्त्वप्रभवा विकाराः शान्ताः पुनः कथं न आपतेयुः ), इसका उत्तर—शरीर एवं मन के संयोग से उत्पन्न होने वाले रोग जब एक बार नष्ट हो जाते हैं तब पुनः शरीर एवं मन का सम्बन्ध न होने से नहीं होते हैं ॥ ४१ ॥

**विमर्श**—अधर्म दुःख का और धर्म सुख का कारण है, यथा—'सुखार्थाः सर्वभूतानां मताः सर्वाः प्रवृत्तयः । सुखं च न विना धर्मात् तस्माद्धर्मपरो भव ॥' जब तक शरीर एवं मन का सम्बन्ध आत्मा से लगा रहता है तब तक 'पुनरपि जननं पुनरपि मरणं पुनरपि जननीजठरे शयनम्' लगा रहता है । जब शरीर और मन का सम्बन्ध छूट जाता है तो मोक्ष हो जाता है और दुःखाभाव सर्वदा के लिए हो जाता है ।

**रूपस्य सत्त्वस्य च सन्ततिर्या नोक्तस्तदादिर्नहि सोऽस्ति कश्चित् ।**
**तयोरवृत्तिः क्रियते पराभ्यां धृतिस्मृतिभ्यां परया धिया च ॥ ४२ ॥**

और भी — शरीर और मन के सम्बन्ध की परम्परा का आदि नहीं कहा गया है (क्योंकि यह संसार कब प्रारम्भ हुआ यह कोई नहीं बता सकता) । वस्तुतः इसका आदि है ही नहीं, अर्थात् अनादि है । जब से संसार है तभी से शरीर और मन का सम्बन्ध है । शरीर और मन के सम्बन्ध की अवृत्ति ( अभाव ) उत्तम धारणाशक्ति, स्मरण शक्ति, एवं उत्तम बुद्धि के द्वारा की जा सकती है । ( जब शरीर और मन का सम्बन्ध छूट जाता है तब वेदना के आश्रयभूत शरीर और मन के अभाव में रोग का अभाव ही रहता है ) ॥ ४२ ॥

**सत्याश्रये वा द्विविधे यथोक्ते पूर्वं गदेभ्यः प्रतिकर्म नित्यम् ।**
**जितेन्द्रियं नानुपतन्ति रोगास्तत्कालयुक्तं यदि नास्ति दैवम् ॥ ४३ ॥**

और भी — शारीरिक और मानसिक इन दोनों रोगों का पूर्वोक्त आश्रय शरीर में रोग उत्पन्न

होने के पूर्व ही उसका प्रतिकार करना चाहिए। जितेन्द्रिय पुरुष को रोग नहीं होता, जब तक कि रोगारम्भक काल में दैव ( उसका भाग्य ) दुष्ट नहीं होता ॥ ४३ ॥

**दैवं पुरा यत् कृतमुच्यते तत् तत्[1] पौरुषं यत्त्विह कर्म दृष्टम् ।**
**प्रवृत्तिहेतुर्विषमः स दृष्टो निवृत्तिहेतुर्हि समः स एव ॥ ४४ ॥**

निवृत्ति का कारण — जो कर्म पूर्व जन्म में या पूर्व काल में किया गया है उसे दैव कहा जाता है। इस जन्म में या तत्काल जो कर्म किया जाता है उसे पौरुष कहा जाता है। दैव और पौरुष की विषमता रोगों की प्रवृत्ति का कारण है और दैव-पौरुष की समता ( समयोग ) रोग की निवृत्ति का कारण है ॥ ४४ ॥

**विमर्श**—दैव तथा पौरुष का वर्णन चरक विमान अ. ३ में द्रष्टव्य है।

**⊛ हैमन्तिकं दोषचयं वसन्ते प्रवाहयन् ग्रैष्मिकमभ्रकाले ।**
**घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक् प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु[2] ॥ ४५ ॥**

रोगोत्पत्ति के पूर्व की चिकित्सा — हेमन्त ऋतु में संचित दोष ( कफ ) को वसन्तऋतु ( चैत्र ) में, ग्रीष्म में संचित दोष ( वात ) को अभ्रकाल ( वर्षा-श्रावण ) में, वर्षाऋतु में संचित दोष ( पित्त ) को शरद् ( मार्गशीर्ष ) में निकालने पर पुरुष को ऋतुकालजन्य रोग समूह नहीं होते ॥ ४५ ॥

**नरो हिताहारविहारसेवी समीक्ष्यकारी विषयेष्वसक्तः ।**
**दाता समः सत्यपरः क्षमावानाप्तोपसेवी च भवत्यरोगः ॥ ४६ ॥**

और भी — हितकारी आहार और विहार का सेवन करने वाला, विचारपूर्वक काम करने वाला, काम क्रोधादि विषयों में आसक्त न रहने वाला, दान देने वाला, सम अर्थात् सभी प्राणियों पर सम ( तुल्य ) दृष्टि रखने वाला, सत्य बोलने में तत्पर रहने वाला, सहनशील और आप्त पुरुषों की सेवा करने वाला मनुष्य अरोग ( रोग रहित ) रहता है ॥ ४६ ॥

**मतिर्वचः कर्म सुखानुबन्धं सत्त्वं विधेयं विशदा च बुद्धिः ।**
**ज्ञानं तपस्तत्परता च योगे यस्यास्ति तं नानुपतन्ति रोगाः ॥ ४७ ॥**

और भी — सुख देने वाली मति, सुखकारक वचन और सुखकारक कर्म, अपने अधीन मन, शुद्ध पाप रहित बुद्धि जिनके पास है, और जो ज्ञान प्राप्त करने, तपस्या करने और योग सिद्ध करने में तत्पर रहते हैं उन्हें शारीरिक एवं मानसिक कोई भी रोग नहीं होते ॥ ४७ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**इहाग्निवेशस्य महार्थयुक्तं षट्त्रिंशकं प्रश्नगणं महर्षिः ।**
**अतुल्यगोत्रे भगवान् यथावन्निर्णीतवान् ज्ञानविवर्धनार्थम् ॥ ४८ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थानेऽतुल्यगोत्रीयं शारीरं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

अध्याय उपसंहार — **महर्षि भगवान्** आत्रेय ने इस अतुल्यगोत्रीय नामक अध्याय में ज्ञान की वृद्धि के लिए अग्निवेश के ३६ छत्तीस गूढ अर्थ से युक्त प्रश्नों का निर्णय किया है ॥ ४८ ॥

**विमर्श**—**चक्रपाणि** ने ३६ प्रश्नों की कल्पना कर उत्तर दिया है, अतः 'षट्त्रिंशकं प्रश्नगणं' का मूल पाठ ऊपर लिया गया है, वे प्रश्न निम्नलिखित रूप में प्रस्तुत किये जा रहे हैं।

---

१. 'तन्मानुषम्' इति पा.। २. 'जन्तुः' इति पा.।

| श्लोक संख्या— | कुल प्रश्न संख्या— |
|---|---|
| तीसरे श्लोक में | १ |
| पाँचवें श्लोक में | ५ |
| ग्यारहवें श्लोक में | ९ |
| सत्रहवें श्लोक में | ८ |
| बाईसवें श्लोक में | ५ |
| अठाइसवें श्लोक में | ३ |
| उनचालिसवें श्लोक में | ५ |
| | ३६ |

इस अध्याय के पाचवें श्लोक की टीका में **चक्रपाणि** तथा **गङ्गाधर** ने तीन प्रश्न माने हैं परन्तु **चक्रपाणि** के छठे श्लोक की टीका के आधार पर ( पञ्चानां प्रश्नानामुत्तरम् ) यहाँ ५ ही प्रश्न माने गये हैं। यद्यपि 'कन्या सुतं वा' इस ११वें श्लोक में **चक्रपाणि** ने ८ प्रश्न ही माने हैं परन्तु गङ्गाधर ने वहाँ ९ प्रश्न माने हैं। इस प्रकार दो परिवर्तनों से ३६ प्रश्न पूरे हो जाते हैं।

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के शारीर स्थान में अतुल्यगोत्रीयशारीर नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः

## अथातः खुड्डिकां गर्भावक्रान्तिं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥

## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद खुड्डिका गर्भावक्रान्ति शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—शुक्र-शोणित गर्भ के कारण होते हैं यह पहले संक्षेप में कहा गया है, पर गर्भ के सम्पूर्ण कारणों का वर्णन वहाँ नहीं किया गया है अतः अब उन सभी कारणों को बताने के लिए खुड्डिका ( अर्थात् छोटा ) गर्भ के अवतरण शारीर की व्याख्या यहाँ की गई है।

**❀ पुरुषस्यानुपहतरेतसः स्त्रियाश्चाप्रदुष्टयोनिशोणितगर्भाशयाया यदा भवति संसर्गः ऋतुकाले, यदा चानयोस्तथायुक्ते संसर्गे[1] शुक्रशोणितसंसर्गमन्तर्गर्भाशयगतं जीवोऽवक्रामति सत्त्वसंप्रयोगात्तदा गर्भोऽभिनिर्वर्तते, स सात्म्यरसोपयोगादरोगोऽभिवर्धते सम्यगुपचारैश्चोपचर्यमाणः, ततः प्राप्तकालः सर्वेन्द्रियोपपन्नः परिपूर्णशरीरो बलवर्णसत्त्वसंहननसंपदुपेतः सुखेन जायते समुदयादेषां भावानां—मातृजश्चायं गर्भः पितृजश्चात्मजश्च सात्म्यजश्च रसजश्च, अस्ति च खलु सत्त्वमौपपादुकमिति[2] होवाच भगवानात्रेयः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) गर्भ-अवक्रमण प्रकरण

गर्भोत्पत्ति की प्रक्रिया — जिस पुरुष का शुक्र दुष्ट नहीं है अर्थात् सर्वतोभावेन शुद्ध है, जिस स्त्री की योनि ( अपत्यपथ ), आर्तव और गर्भाशय अदुष्ट हैं अर्थात् शुद्ध, दोष

१. 'तयोस्तथैव युक्ते संसर्गे' इति, 'चानयोस्तथाविधयोस्तथैव युक्ते संसर्गे' इति च पा.।

२. 'सत्त्वमुपपादुकम्' इति पा.।

रहित है, ऐसे स्त्री और पुरुष का ऋतुकाल में ( प्रारम्भ के तीन दिन छोड़कर ) जब संसर्ग होता है और शुद्ध शुक्र वाले पुरुष और शुद्ध योनि, गर्भाशय और शुद्ध आर्तव वाली स्त्री का उचित रूप से संसर्ग होने पर गर्भाशय में जब शुक्र और आर्तव का संयोग होता है तब क्रियाशील मन के साथ होने से जीवात्मा गर्भ में प्रवेश करता है। वह गर्भ माता के सात्म्य ( प्रकृति के अनुकूल ) रसों के प्रयोग से और गर्भिणीचर्या में बताए हुए नियमों का ठीक रूप में पालन करने से रोगरहित होकर गर्भाशय में वृद्ध होता है। इसके बाद समय से ( नवें, दशवें मास में ) सम्पूर्ण इन्द्रियों से युक्त, पूर्ण शरीर से युक्त, बल, वर्ण, मन और शरीर संगठन, से उचित रूप में युक्त होकर, माता, पिता, आत्मा, सात्म्य, रस, मन इन भावों के समुदाय से सुखपूर्वक उत्पन्न होता है। अतः यह गर्भ मातृज, पितृज, आत्मज, सात्म्यज, रसज और मन के नित्य सम्बन्ध से उत्पन्न होना है ऐसा भगवान् आत्रेय ने कहा है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—गर्भाशय में शुक्र, आर्तव के प्रविष्ट होने पर ही उत्तम गर्भ होता है, इसका तात्पर्य यह है कि शुक्राणु और स्त्री बीज का सम्बन्ध बीजवाहिनी ( Fallopian Ttube ) में होकर वह धीरे-धीरे गर्भाशय में आता है और पुष्ट होता है। पर कभी-कभी संयोगवश बीजवाहिनी के मुख में इनका संयोग नहीं भी होता है। इसका कारण यह है कि स्त्रीबीज स्वयं गतिहीन होता है, किन्तु कोष से उदर गुहा में आने पर बीजवाहिनी के द्वार में उत्पन्न लहरों में फँस कर बीजवाहिनी में प्रवेश कर जाता है और धीरे-धीरे गर्भाशय में चला जाता है, यदि शुक्राणु से स्त्रीबीज का सम्बन्ध हो गया तो गर्भ रहा अन्यथा वह स्त्रीबीज गर्भाशय में जाकर मासिक स्राव के साथ बाहर चला आता है। शुक्राणु गतिशील होते हैं, गर्भाशय-मुख से बीजवाहिनी तक पहुँचने में कुछ समय लग जाता है, स्त्रीबीज पहले ही पहुँचा रहता है, यदि शुक्राणु के वहाँ पहुँचने पर स्त्रीबीज न मिला तो शुक्राणु उदर गुहा में चला जाता है और यदि उदर में स्त्रीबीज से संयोग हो जाय तो वहीं गर्भ रह जाता है, जिसे औदर्य गर्भावस्था ( Abdominal Pregnancy ) कही जाती है, कभी शुक्राणु बीजकोष में चला जाता है, उसे बीजकोष गर्भावस्था (Ovarian Pregnancy) कही जाती है। कभी कभी गर्भ बीजवाहिनी में चपक कर वहीं वर्धित होते हैं, इसे नलिकागर्भावस्था ( Tubal Pregnancy ) कही जाती है। इस प्रकार गर्भाशय के बाहरी भाग में गर्भधारणा हो सकती है, पर वह विकृत होती है।

अतः चरक गर्भाशय के अन्तः प्रविष्ट शुक्र, आर्तव का संयोग उत्तम गर्भ का उत्पादक होता है ऐसा बताया है, इसी बात को **चक्रपाणि** ने भी 'अन्तरित्यनेन गर्भाशयबाह्यगतं संसर्गमकारणं गर्भस्य निषेधयति।' से गर्भाशय के बाहरी भाग में होने वाले गर्भ को अन्तः शब्द से ग्रहण नहीं किया है। **सत्त्वसम्प्रयोगात्**—से मन आत्मा का सम्बन्ध सूचित किया गया है, क्योंकि आत्मा निष्क्रिय है बिना मन के संयोग से उसमें क्रिया होती ही नहीं हैं, यथा—'युक्तस्य मनसा तस्य निर्दिश्यन्ते विभोः क्रियाः।' ( शा. अ. १ )

**❀ नेति भरद्वाजः, किं कारणं—न हि माता न पिता नात्मा न सात्म्यं न पानाशनभक्ष्यलेह्योपयोगा गर्भं जनयन्ति, न च परलोकादेत्य गर्भं सत्त्वमवक्रामति ॥ ( १ )॥**

## ( २ ) गर्भ के ६ भावविषयक भरद्वाज की शङ्का

माता-पिता आदि सन्तानोत्पत्ति में कारण नहीं हैं — भरद्वाज ने कहा कि यह ठीक नहीं हैं, क्योंकि न माता, न पिता, न आत्मा और न सात्म्य पान, अशन, भक्ष्य, लेह्य ये चारों प्रकार के आहार गर्भ को उत्पन्न करते हैं। परलोक से आकर मन गर्भ में प्रवेश, भी नहीं करता। ( अतः माता-पिता आदि गर्भ के कारण नहीं हैं) ॥ (१) ॥

**यदि हि मातापितरौ गर्भं जनयेतां, भूयस्यः स्त्रियः पुमांसश्च भूयांसः पुत्रकामाः, ते सर्वे पुत्रजन्माभिसन्धाय मैथुनधर्ममापद्यमानाः पुत्रानेव जनयेयुर्दुहितॄर्वा दुहितृकामाः, न तु काश्चित् स्त्रियः केचिद्वा पुरुषा निरपत्याः स्युरपत्यकामा वा परिदेवेरन्॥ ( २ )॥**

**( १-२ )** गर्भमें माता-पिता के कारणत्व का खण्डन — यदि माता और पिता गर्भ को उत्पन्न करते हैं ऐसा माना जाय तब तो बहुत-सी स्त्रियाँ और बहुत से पुरुष पुत्र (सन्तान) की इच्छा वाले होते है। वे पुत्र उत्पन्न हो इस बात को मन में रख कर मैथुन में प्रवृत्त होंगे तो केवल पुत्रों को ही उत्पन्न करेंगे या पुत्री की इच्छा से मैथुन में प्रवृत्त होंगे तो केवल पुत्रियाँ ही उत्पन्न करेंगे। कोई स्त्री या कोई भी पुरुष सन्तान रहित न होगा और सन्तान के लिए कोई भी दुःखी न होगा। (२)

**न चात्माऽऽत्मानं जनयति। यदि ह्यात्माऽऽत्मानं जनयेज्जातो वा जनयेदात्मानमजातो वा, तच्चोभयथाऽप्ययुक्तम्। न हि जातो जनयति सत्त्वात्, न चाजातो जनयत्यसत्त्वात्, तस्मादुभयथाऽप्यनुपपत्तिः। तिष्ठतु तावदेतत्। यद्ययमात्माऽऽत्मानं शक्तो जनयितुं स्यात्, न त्वेनमिष्टास्वेव कथं योनिषु जनयेद्वशिनमप्रतिहतगतिं कामरूपिणं तेजोबलजववर्णसत्त्वसंहननसमुदितमजरमरुजममरम्; एवंविधं ह्यात्माऽऽत्मानमिच्छत्यतो वा भूयः॥ ( ३ )॥**

**( ३ )** गर्भ में आत्मा के कारणत्व का खण्डन — आत्मा आत्मा को ( गर्भ ) को उत्पन्न नहीं करता। यदि आत्मा आत्मा को उत्पन्न करता है ऐसा माना जाय तब यह शंका होती है कि जात ( उत्पन्न ) आत्मा, गर्भ का कारण है या अजात ( अनुत्पन्न ) आत्मा गर्भ का कारण है। ये दोनों बातें अयुक्त ( अनुचित ) हैं क्योंकि जात आत्मा गर्भ को ( आत्मा ) उत्पन्न नहीं कर सकता क्योंकि वह वर्तमान है ( जब स्वयं वर्तमान है तो स्वयं को क्या उत्पन्न करेगा )। अनुत्पन्न आत्मा भी गर्भ ( आत्मा ) को उत्पन्न नहीं कर सकता क्योंकि वह है ही नहीं। इसलिए दोनों प्रकार से आत्मा उत्पन्न करने में असमर्थ है। अच्छा यदि यह मान लिया जाय कि आत्मा आत्मा को उत्पन्न करने में समर्थ है तो वह इष्ट योनियों में ही क्यों नहीं जन्म ले, क्योंकि आत्मा, वशी, अप्रतिहत गति ( जिसकी गति कहीं भी न रुकती हो ), कामरूपी ( अपनी इच्छा के अनुसार रूप धारण करने वाला ), तेज, बल, वेग, वर्ण, सत्त्व, संगठन से युक्त, अजर, रुजारहित, अमर इन सब गुणों से युक्त आत्मा गर्भ को इन सब गुणों से युक्त ही देखना चाहता है या इससे भी उत्तम। इसलिए आत्मा गर्भ का कारण नहीं है )। (३)

**विमर्श**—आत्मा को गर्भ का कारण माना है आत्मा का प्रत्यक्ष मनुष्य शरीर में ही होता है यदि यह कहा जाय कि उत्पन्न आत्मा, आत्मा को उत्पन्न करता है तो यह कहना ठीक नहीं क्योंकि जब वह उत्पन्न हो जायगा तब तो वह गर्भ स्वरूप स्वयं हो गया अब आगे क्या उत्पन्न करेगा। यदि गर्भ से अतिरिक्त आत्मा की प्रतीति होती तो तब तो वह उत्पन्न कर सकता था पर ( आत्मा और गर्भ दोनों ही प्रत्यक्ष में एक ही होते हैं क्योंकि शरीर से अतिरिक्त आत्मा का अनुभव होता ही नहीं।

यदि यह कहा जाय कि जो आत्मा उत्पन्न नहीं है वह गर्भ उत्पन्न करता है तो केवल आत्मा का अनुभव नहीं होता। इसलिए वह है इसमें कोई प्रमाण नहीं। अथवा जब वह अविद्यमान है तो उत्पत्ति के पहले उसका कोई स्वरूप नहीं होता और जो कारण होता है उसका स्वरूप होना और कार्य के पहले रहना आवश्यक होता है। कार्य कारण के अनुरूप होता है जैसे मिट्टी कारण से घट कार्य होता है। घट के पूर्व मिट्टी का स्वरूप और उसका वर्तमान रहना यह दोनों देखा जाता

---

१. 'स्युः। न चापत्यकामाः परिदेवेरन्' इति पा.।

है। पर कारण आत्मा जब तक उत्पन्न नहीं होता तब तक उसका सत्ता और स्वरूप नहीं होता। क्योंकि—'कर्त्ता हि करणैर्युक्तः कारणं सर्वकर्मणाम्।' के अनुसार कर्त्ता जब करण (इन्द्रिय) से युक्त होता है तब सभी कर्मों को करने वाला होता है और जब तक आत्मा उत्पन्न नहीं है तब तक इन्द्रियों से युक्त नहीं होता है। इसलिए अनुत्पन्न आत्मा, आत्मा ( गर्भ ) को उत्पन्न नहीं कर सकता इस प्रकार अनुत्पन्न और उत्पन्न दोनों प्रकार से आत्मा की कारणता सिद्ध नहीं होती।

दूसरी बात यह है कि आत्मा को यदि कारण माना जाय तो स्वतंत्र आत्मा अपने को कभी भी नीच योनि जैसे कुत्ते, बिल्ली आदि के शरीर में नहीं प्रवेश करायेगा और वह सदा अपने को उच्च योनियों में ही उत्पन्न हो करायेगा। परन्तु यह बात देखने को नहीं मिलती। दुःखी और सुखी, नीच-ऊँच दोनों तरह की आत्माएँ होती हैं इसलिए आत्मा को गर्भ का कारण नहीं मानना चाहिए।

**असात्म्यजश्चायं गर्भः। यदि हि सात्म्यजः स्यात्, तर्हि सात्म्यसेविनामेवैकान्तेन प्रजा स्यात्, असात्म्यसेविनश्च निखिलेनानपत्याः स्युः, तच्चोभयमुभयत्रैव दृश्यते॥ (४)॥**

( ४ ) गर्भ में सात्म्य के कारणत्व का खण्डन — यह गर्भ सात्म्य वस्तुओं के सेवन से उत्पन्न नहीं होता है। यदि सात्म्य वस्तुओं के सेवन से उत्पन्न होता तो केवल सात्म्य वस्तु सेवन करने वाले को ही सन्तान की उत्पत्ति होती और असात्म्य वस्तु के सेवन करने वाले जितने मनुष्य हैं उन्हें सन्तान नहीं होती, पर दोनों जगह दोनों बात देखी जाती है। ( अर्थात् जो सात्म्य आहार-विहार का सेवन करते हैं उन्हें संतान होती है और नहीं भी होती है और जो सात्म्य आहार-विहार का सेवन नहीं करते हैं उन्हें भी संतान होती है और नहीं भी होती है। इसलिए सात्म्य वस्तु का सेवन गर्भ का कारण नहीं हो सकता है। ) ॥ ( ४ ) ॥

**अरसजश्चायं गर्भः। यदि हि रसजः स्यात्, न केचित् स्त्रीपुरुषेष्वनपत्याः स्युः, न हि कश्चिदस्त्येषां यो रसान्नोपयुङ्क्ते; श्रेष्ठरसोपयोगिनां चेद्गर्भा जायन्त इत्यभिप्रेतमिति, एवं सत्याजौरभ्रमार्गमायूरगोक्षीरदधिघृतमधुतैलसैन्धवेक्षुरसमुद्गशालिभृतानामेवैकान्तेन प्रजा स्यात्, श्यामाकवरकोद्दालककोरदूषकन्दमूलभक्षाश्च निखिलेनानपत्याः स्युः, तच्चोभयमुभयत्र दृश्यते॥ ( ५ )॥**

( ५ ) गर्भ में रस के कारणत्व का खण्डन — गर्भ रस से नहीं उत्पन्न होता। यदि रस से गर्भ की उत्पत्ति मानी जाय तो कोई भी मनुष्य और स्त्री संतानरहित नहीं होंगे क्योंकि ऐसे कोई भी स्त्री-पुरुष नहीं हैं जो रस का सेवन नहीं करते हैं। यदि रस से गर्भ उत्पन्न होता है इसका तात्पर्य श्रेष्ठ रस के प्रयोग से गर्भ की उत्पत्ति होती है, यह है तो ऐसा मानने पर बकरा, भेंड़, मृग, मोर इनके मांसरस, गो दुग्ध, दही, घी, मधु, तेल, सेंधा नमक, ईख का रस, मूग, शाली चावल इनका सेवन करने वाले को ही केवल सन्तान होना चाहिए। श्यामा ( साँवाँ ), वरक, उद्दालक ( वनकोदो ) कोरदूष ( कोदो ) और कन्दमूल खानेवाले सभी स्त्री-पुरुष को संतान हीन होना चाहिए। पर यह दोनों बात दोनों जगह देखी जाती है ( अर्थात् उत्तम रस खाने वाले संतान युक्त और संतान रहित भी होते हैं। उत्तम रस का न सेवन करने वाले भी संतानहीन और संतान युक्त होते हैं। ( इसलिए रस से गर्भ की उत्पत्ति नहीं मानी जाती है। ) ॥ ( ५ ) ॥

**न खल्वपि परलोकादेत्य सत्त्वं गर्भमवक्रामति; यदि ह्येनमवक्रामेत्, नास्य किञ्चित् पौर्वदेहिकं स्यादविदितमश्रुतमदृष्टं वा, स च तच्च न किञ्चिदपि स्मरति॥ ( ६ )॥**

( ६ ) गर्भ में मन के कारणत्व का खण्डन — परलोक से आकर मन गर्भ में प्रविष्ट नहीं होता। यदि मन परलोक से आकर प्रवेश करता तो पूर्व देह की कोई भी ऐसी बात न होती जो अज्ञात

होती या अदृष्ट होती क्योंकि मन ही इन्द्रियों के साथ संयुक्त होकर विषयों का ज्ञान कराता है या विषयों को दिखाता है। अतः परलोक से आने पर मन को सभी पूर्वजन्म की वस्तुओं को जानना चाहिए और उसे देखा हुआ मानना चाहिए। पर ऐसा नहीं होता। पूर्वजन्म की किसी भी बात को स्मरण नहीं करता। (इसलिए मन परलोक से आकर गर्भ में प्रवेश नहीं होता है।) ॥(६)॥

**तस्मादेतद्ब्रूमहे—अमातृजश्चायं गर्भोऽपितृजश्चानात्मजश्चासात्म्यजश्चारसजश्च, न चास्ति सत्त्वमौपपादुकमिति ( होवाच भरद्वाजः[1] ) ॥ ४ ॥**

भरद्वाज के मत का उपसंहार — इसलिए हम कह रहे हैं कि गर्भ मातृज, पितृज रसज, आत्मज और साम्त्यज भी नहीं है, और न परलोक से आकर मन गर्भ में प्रवेश करता है यह बात भरद्वाज ने कही ॥ ४ ॥

**नेति भगवानात्रेयः, सर्वेभ्य एभ्यो भावेभ्यः समुदितेभ्यो गर्भोऽभिनिर्वर्तते ॥ ५ ॥**

## ( ३ ) गर्भ के ६ भावविषयक शङ्का का आत्रेय द्वारा समाधान

आत्रेय का सिद्धान्त — भगवान् आत्रेय ने कहा कि नहीं ( यह तुम्हारी शंका व्यर्थ है ) इन सभी भावों के समुदाय से गर्भ की उत्पत्ति होती है ॥ ५ ॥

**❀ मातृजश्चायं गर्भः। न हि मातुर्विना गर्भोत्पत्तिः स्यात्, न च जन्म जरायुजानाम्। यानि खल्वस्य गर्भस्य मातृजानि, यानि चास्य मातृतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—त्वक् च लोहितं च मांसं च मेदश्च नाभिश्च हृदयं च क्लोम च यकृच्च प्लीहा च वृक्कौ च बस्तिश्च पुरीषाधानं चामाशयश्च पक्वाशयश्चोत्तरगुदं चाधरगुदं च क्षुद्रान्त्रं च स्थूलान्त्रं च वपा च वपावहनं चेति ( मातृजानि ) ॥ ६ ॥**

**( १ )** माता की कारणता एवं मातृज भाव — यह गर्भ माता से उत्पन्न होता है। माता के बिना गर्भ की उत्पत्ति नहीं हो सकती और जितनी जरायुज सृष्टि है, उन सबका जन्म बिना माता के हो ही नहीं सकता। जो गर्भ के मातृज अवयव हैं और जो अंग गर्भ के उत्पन्न होते समय माता से उत्पन्न होते हैं उनकी व्याख्या की जाती है, जैसे—त्वचा ( Skin Tissue ), रक्त (Blood minus Plasma), मांस (Muscle Tissue), मेद (Fat), नाभि (Umbilicus), हृदय ( Heart ? ), क्लोम ( Pancrease ? ), यकृत ( Liver ), प्लीहा ( Spleen ), वृक्क (Kidneys) वस्ति ( Bladder ), पुरीषाधान ( Sigmoid & Pelvic Colon ), आमाशय (From cardiac end of the Stomach to the illeoceacal valve i. e., Stomach, Duodenum, Small Intestine) पक्वाशय ( Large Intestine ), उत्तरगुद ( Rectum ), अधरगुद ( Anus ), क्षुद्रान्त्र ( Small Intestine ), स्थूलान्त्र (Large Intestine), वपावहन (Omentum ?) ये माता से उत्पन्न होने वाले अंग हैं ॥ ६ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त गद्य में रक्त शब्द से Whole blood न लेकर Plasma रहित Blood लिया गया है। क्योंकि Blood रस (Plasma) एवं रक्त (Cells—R. B. C., W. B. C. etc) से बना है। उपर्युक्त गद्य में आमाशय, पक्वाशय का नामकरण क्रिया के अनुसार है, जब कि क्षुद्रान्त्र तथा स्थूलान्त्र का नामकरण रचना के अनुसार है परन्तु दोनों में अवयव एक ही है। शेष या तो स्पष्ट है या प्रश्नात्मक स्थिति में है।

**पितृजश्चायं गर्भः। नहि पितुर्ऋते गर्भोत्पत्तिः स्यात्, न च जन्म जरायुजानाम्। यानि खल्वस्य गर्भस्य पितृजानि, यानि चास्य पितृतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्या-**

---

१. योगीन्द्रनाथसेनस्यासंमतोऽयं पाठः। एवमग्रेऽप्यस्मिन्नध्याये कोष्ठस्थः पाठो ज्ञेयः।

**ख्यास्यामः; तद्यथा—केशश्मश्रुनखलोमदन्तास्थिसिरास्नायुधमन्यः शुक्रं चेति (पितृजानि)॥ ७॥**

**( २ )** पितृज भाव — यह गर्भ पिता से भी उत्पन्न होता है। पिता के बिना गर्भ की उत्पत्ति नहीं हो सकती है। और गर्भाशय से उत्पन्न होने वाले जरायुज प्राणियों की भी उत्पत्ति नहीं होगी। जो गर्भ में पिता से उत्पन्न होने वाले अंग हैं और जो गर्भ के उत्पत्र होते समय पिता के शुक्र भाग से अंग उत्पन्न होते हैं, उनकी व्याख्या की जाती है, जैसे—केश, श्मश्रु ( दाढ़ी ), नख, रोम, दाँत ( Teeth ), हड्डी ( Bone Tissue ), शिरा ( Veins ), स्नायु ( Ligaments ) धमनी (Arteries ), वीर्य ( Sperms ) ये अङ्ग पिता से उत्पन्न होते हैं ॥ ७ ॥

**ॐ आत्मजश्चायं गर्भः। गर्भात्मा ह्यन्तरात्मा यः, तं 'जीव' इत्याचक्षते शाश्वतमरुजमजरममरमक्षयमभेद्यमच्छेद्यमलोड्यं विश्वरूपं विश्वकर्माणमव्यक्तमनादिमनिधनमक्षरमपि। स गर्भाशयमनुप्रविश्य शुक्रशोणिताभ्यां संयोगमेत्य गर्भत्वेन जनयत्यात्मनाऽऽत्मानम्, आत्मसंज्ञा हि गर्भे। तस्य पुनरात्मनो जन्मानादित्वान्नोपपद्यते, तस्मान्न जात एवायमजातं गर्भं जनयति, अजातो ह्ययमजातं गर्भं जनयति; स चैव गर्भः कालान्तरेण बालयुवस्थविरभावान् प्राप्नोति, स यस्यां यस्यामवस्थायां वर्तते तस्यां तस्यां जातो भवति, या त्वस्य पुरस्कृता तस्यां जनिष्यमाणश्च, तस्मात् स एव जातश्चाजातश्च युगपद्भवति; यस्मिंश्चैतदुभयं संभवति जातत्वं जनिष्यमाणत्वं च, स जातो जन्यते, स चैवानागतेष्ववस्थान्तरेष्वजातो जनयत्यात्मनाऽऽत्मानम्। सतो ह्यवस्थान्तरगमनमात्रमेव हि जन्म चोच्यते तत्र तत्र वयसि तस्यां तस्यामवस्थायां; यथा—सतामेव शुक्रशोणितजीवानां प्राक् संयोगाद्गर्भत्वं न भवति, तच्च संयोगाद्भवति; यथा—सतस्तस्यैव पुरुषस्य प्रागपत्यात् पितृत्वं न भवति, तच्चापत्याद्भवति; तथा सतस्तस्यैव गर्भस्य तस्यां तस्यामवस्थायां जातत्वमजातत्वं चोच्यते ॥ ८ ॥**

**( ३ )** आत्मा का जातत्व और अजातत्व — यह गर्भ आत्मा से भी उत्पन्न होता है, जो अन्तरात्मा है वह ही गर्भ की आत्मा है और जो शाश्वत ( नित्य ), अरुज ( रोग, वेदनारहित ), अजर ( जीर्ण न होने वाला ), अमर (मृत्युशून्य), अक्षय (क्षयरहित), अभेद्य (जिसका भेदन न हो सके ), अछेद्य ( जिसका छेदन न हो सके ), अलोड्य ( जो क्षोभयुक्त न हो ), विश्व-संसार में जिसका रूप-( स्वरूप ) व्याप्त है, विश्वकर्मा ( संसार का रचयिता ), अव्यक्त ( जिसका ज्ञान चर्मचक्षु से न हो सके ), अनादि ( जिसका प्रारम्भ नहीं है ), अनिधन ( नाशरहित ), अक्षर ( जो क्षीण न हो सके ) है। ऐसे आत्मा को जीव कहते हैं। वह नित्य, अजर, अमर, जीव गर्भाशय में प्रविष्ट होकर शुक्र और आर्तव से संयोग करके वह आत्मा अपने को गर्भ रूप में उत्पन्न करता है। गर्भ में आत्मा का आत्मा ही नाम पड़ता है। अनादि होने से उस शुद्ध, बुद्ध, नित्य आत्मा का जन्म नहीं होता है। इसलिए यह अजात आत्मा गर्भ को उत्पन्न करता है। निश्चित रूप से अजात ( अनुत्पन्न ) आत्मा अजात षड्धातुसमुदाय गर्भ को उत्पन्न करता है। वही गर्भ समय से बालक, तरुण ( जवान ), स्थविर ( वृद्धावस्था ) को प्राप्त करता है। वह गर्भ जिस-जिस अवस्था में वर्तमान होता है उस-उस अवस्था में जात ( उत्पन्न ) होता है या उत्पन्न कहा जाता है। जो अवस्था आगे आने वाली होती है उस अवस्था में उत्पन्न होने वाला होता है। इसलिए वही आत्मा जात और अजात एक ही काल में होता है। इस आत्मा में जातत्व और जनिष्यमाणत्व यह दोनों बात सम्भव है। वह आत्मा जात ( उत्पन्न ) होकर उत्पन्न करता है। वही आत्मा आने वाली अवस्थाओं

---

१. 'तस्मादजात एवायमजातं गर्भं जनयति, जातोऽप्यजातं च गर्भं जनयति' इति पा०।

में अजात रहता है और अजात शुद्ध, नित्य, आत्मा षड्धात्वात्मक आत्मा को उत्पन्न करता है। सत्तावान् द्रव्यमात्र का भिन्न-भिन्न अवस्था में जानेमात्र को ही उस-उस वय ( उम्र ) में, उस-उस बाल्य, युवा, वृद्धावस्था में सत्तावान् का जन्म कहा जाता है, जैसे—सत्ता वाले शुक्र, शोणित और जीव के होते हुए भी जब तक इनका संयोग नहीं होता तब तक गर्भ नहीं कहा जाता, जब शुक्र आर्तव जीव का संयोग हो जाता है तब उसे गर्भ कहा जाता है। जैसे पुरुष वर्तमान अर्थात् जात है, पर उसे सन्तान नहीं है अतः सन्तान होने के पूर्व उसे पिता नहीं कहा जाता, तो जात पुरुष भी पितृत्व अवस्था में अजात है जब पुत्र उत्पन्न हो गया तब पितृत्व अवस्था में जात हो गया। एक ही पुरुष जात और अजात पुरुष कहा जाता है; वैसे ही सत्तात्मक गर्भ की आत्मा जिस अवस्था में वर्तमान रहती है उसमें जात और आने वाली अवस्था में अजात होती है॥ ८॥

**विमर्श**—ऋषियों ने गर्भ की आत्मा को अन्तरात्मा या जीवात्मा कहा है। यह जीव अजर, अमर आदि विशेषणों से जाना जाता है। यही जीव पूर्व जन्म के कर्मानुसार गर्भाशय में शुक्रशोणित और सूक्ष्म ४ महाभूतों के साथ जाकर और मिल कर स्वयं षड्धात्वात्मक गर्भ आत्मा को उत्पन्न करता है। गर्भात्मा जो इच्छा-द्वेष से उत्पन्न होता है उसे भी आत्मा कहते हैं और जो नित्य, शुद्ध, मुक्त, आत्मा है वह तो आत्मा है ही। इसी गर्भात्मा की गर्भ में संज्ञा ( नामकरण ) आत्मा होती है।

आत्मा को एक साथ ही जात और अजात मान लिया जाता है इसका उदाहरण अवस्थाओं को देकर समझा दिया है। केवल माता के शरीर से उत्पन्न होने को ही जन्म नहीं कहा जाता किन्तु अवस्था परिवर्तन भी जन्म कहा जाता है। वस्तुतः अनित्य वस्तु का जन्म माता की कुक्षि से होता है; नित्य वस्तु का तो अवस्था परिवर्तन ही जन्म होता है; अन्यथा नित्य में नित्यत्व का व्याघात हो जायगा।

इसी अवस्था परिवर्तन को ध्यान में रख कर गीता में कहा है—'न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः। अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥ वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि। तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही॥' ( अ. २ )।

अर्थात् नित्य आत्मा न उत्पन्न होता है न मरता है। शरीर के नष्ट होने पर भी वह नहीं मरता। पर जैसे लोक में मनुष्य पुराने कपड़े को छोड़ कर नूतन वस्त्र धारण करते हैं उसी प्रकार यह नित्य आत्मा पुराने शरीर को त्याग कर नूतन शरीर धारण कर लेता है। इससे आत्मा का जन्म नहीं होता केवल अवस्था परिवर्तन होता है। यही बात चरक ने भी मानी है। इस प्रकार आत्मा को जात और अजात सिद्ध कर भरद्वाज के 'आत्मज गर्भ नहीं है' इस पूर्व पक्ष का खण्डन कर दिया गया।

**न खलु गर्भस्य न च मातुर्न पितुर्न चात्मनः सर्वभावेषु यथेष्टकारित्वमस्ति; ते किञ्चित् स्ववशात् कुर्वन्ति, किञ्चित् कर्मवशात्, क्वचिच्चैषां करणशक्तिर्भवति, क्वचिन्न भवति। यत्र सत्त्वादिकरणसंपत्तत्र यथाबलमेव यथेष्टकारित्वम्, अतोऽन्यथा विपर्ययः। न च करणदोषादकरणमात्मा संभवति गर्भजनने, दृष्टं चेष्टा योनिरैश्वर्यं मोक्षश्चात्मविद्भिरात्मायत्तम्। नह्यन्यः सुखदुःखयोः कर्ता। न चान्यतो गर्भो जायते जायमानः, नाङ्कुरोत्पत्तिरबीजात्॥ ९॥**

माता-पिता और आत्मा में यथेच्छकारिता का अभाव — माता-पिता और आत्मा गर्भ को उत्पन्न करते हैं, पर गर्भ को उत्पन्न करने में ये भाव ( माता, पिता, आत्मा ) स्वतन्त्र नहीं होते,

जिससे जब जो चाहे वह कार्य कर लें, किन्तु कर्म आदि के वशीभूत होते हैं। इसी बात को स्पष्ट कर रहे हैं। गर्भ के सभी भावों में माता, पिता, आत्मा इनकी यथेच्छचारिता ( जो चाहे सो करें ) नहीं है। ये माता, पिता और आत्मा के भाव कुछ कार्य अपने वश ( इच्छा ) से करते हैं, कुछ कर्म के वशीभूत होकर करते हैं। कहीं-कहीं मन, बुद्धि, इन्द्रिय इत्यादि करणों की शक्ति से इच्छानुसार कार्य होना है, कहीं-कहीं मन आदि इन्द्रियों की शक्ति से भी कार्य नहीं होता। जहाँ मन आदि कारण श्रेष्ठ गुणयुक्त होते हुए मन, बुद्धि, इन्द्रिय सात्त्विक होते हैं, वहाँ उस विषय में मन आदि करण के बल ( शक्ति ) के अनुसार यथेच्छकारिता होती है, इससे विपरीत होने पर यथेच्छकारिता नहीं होती। अर्थात् मन, बुद्धि, करण, इनमें चञ्चलता होनी है और ये अच्छे-अच्छे गुणों से युक्त नहीं होते, जैसे तामस एवं राजस गुण। तो अपनी इच्छानुसार कार्य नहीं होता है। करण ( साधनभूत ) मन, बुद्धि आदि में दोष होने से गर्भोत्पत्ति में आत्मा कारण नहीं है ऐसा कहना अनुचित है। अर्थात् आत्मा अवश्य कारण है। यह देखा गया है कि जो लोग आत्मा को जानने वाले हैं, अपने इन्द्रिय, मन को वश में कर आत्मा का प्रत्यक्ष कर चुके हैं, उन लोगों का अपनी इच्छानुसार उत्तम योनि को प्राप्त करना, ऐश्वर्य (सम्पत्ति) प्राप्त करना और मोक्ष को प्राप्त करना ये सभी बातें उनके अधीन होती हैं। आत्मा के अतिरिक्त सुख-दुःख का कर्ता दूसरा कोई भी नहीं है। उत्पन्न होता हुआ गर्भ आत्मा से अतिरिक्त किसी भी दूसरे कारणों से उत्पन्न नहीं होता है। बिना बीज के अंकुर उत्पन्न नहीं होता, अर्थात् अंकुर का मूल कारण बीज है। अतः जैसे बिना बीज के अंकुर नहीं होता है, वैसे ही गर्भ का मूल कारण आत्मा है, बिना आत्मा के गर्भ की उत्पत्ति नहीं हो सकती है, अतः गर्भ 'आत्मज' है ॥९॥

**यानि तु खल्वस्य गर्भस्यात्मजानि, यानि चास्यात्मतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—तासु तासु योनिषूत्पत्तिरायुरात्मज्ञानं मन इन्द्रियाणि प्राणापानौ प्रेरणं धारणमाकृतिस्वरवर्णविशेषाः सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ चेतना धृतिर्बुद्धिः स्मृतिरहङ्कारः प्रयत्नश्चेति ( आत्मजानि ) ॥ १० ॥**

आत्मज भाव — गर्भ के जो भाव आत्मज हैं और गर्भ के उत्पन्न होते समय जो भाव (अंग) आत्मा से उत्पन्न होते हैं, उनकी व्याख्या की जाती है। जैसे उन-उन विभिन्न योनियों ( कभी मनुष्य, पक्षी, पशु आदि ) में उत्पन्न होना, आयु—स्वल्पायु, मध्यमायु, उत्तमायु का होना, आत्मज्ञान—( शुद्धसत्त्वसमाधान होने पर आत्मा अपने को स्वयं ज्ञान करता है, फलस्वरूप वह मुक्त हो जाता है ) मन, इन्द्रियाँ, प्राण और अपान वायु का प्रेरण ( प्रवृत्त करना ), धारण ( रोकना ) और मन एवं इन्द्रियों को प्रेरण (अपने-अपने विषय में लगाना), धारण ( रोकना ) या किसी भी विषय को मन में अधिक काल तक स्थायी रखना, शरीर की आकृति, स्वर और वर्ण ( गौर-श्याम ) की उत्पत्ति करना; सुख-दुःख, इच्छा, द्वेष, चेतना, धृति, बुद्धि, स्मृति, अहंकार प्रयत्न ये सभी आत्मज भाव हैं ॥ १० ॥

**विमर्श**—मन द्वारा किये गए शुभाशुभ कर्मों के फल का भागी आत्मा होता है। अतः आत्मा उन्हीं शुभाशुभ कर्मों के अनुसार नानायोनि में गमन करता है। इसीलिए नानायोनि गमन आत्मज भाव कहे जाते हैं। आत्मा निर्विकार होता है, इसलिए केवल आत्माजन्य ये भाव नहीं होते हैं, किन्तु आत्मसन्निकर्षजन्य होते है। नानायोनि गमन जन्म के पूर्व आत्मज भाव है, आयु, आत्मज्ञान आदि जन्मोत्तर आत्मज भाव होते हैं। ज्ञान और विज्ञान का अर्थ अमरकोष में स्पष्ट बताया है, यथा—'मोक्षे धीर्ज्ञानमन्यत्र विज्ञानं शिल्पशास्त्रयोः'।

**सात्म्यजश्चायं गर्भः। नह्यसात्म्यसेवित्वमन्तरेण स्त्रीपुरुषयोर्वन्ध्यत्वमस्ति, गर्भेषु**

**वाऽप्यनिष्टो भावः। यावत् खल्वसात्म्यसेविनां स्त्रीपुरुषाणां त्रयो दोषाः प्रकुपिताः शरीरमुपसर्पन्तो न शुक्रशोणितगर्भाशयोपघातायोपपद्यन्ते, तावत् समर्था गर्भजननाय भवन्ति। सात्म्यसेविनां पुनः स्त्रीपुरुषाणामनुपहतशुक्रशोणितगर्भाशयानामृतुकाले सन्निपतितानां जीवस्यानवक्रमणाद्गर्भा न प्रादुर्भवन्ति। नहि केवलं सात्म्यज एवायं गर्भः, समुदयोऽत्र कारणमुच्यते। यानि खल्वस्य गर्भस्य सात्म्यजानि, यानि चास्य सात्म्यतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—आरोग्यमनालस्यमलोलुपत्वमिन्द्रियप्रसादः स्वरवर्णबीजसंपत् प्रहर्षभूयस्त्वं चेति ( सात्म्यजानि ) ॥ ११ ॥**

**( ४ )** सात्म्य की कारणता एवं सात्म्यज भाव — यह गर्भ सात्म्यज भी है। विना असात्म्य वस्तु के सेवन से स्त्री और पुरुष वन्ध्य नहीं होते हैं, और गर्भ में कोई विकृति भी नहीं होती है। असात्म्यवस्तु का सेवन करने वाले स्त्री पुरुषों के जब तक कुपित हुए वात पित्त कफ ये तीनों दोष शरीर में गमनागमन करते हुए शुक्र आर्तव और गर्भाशय को दूषित नहीं करते हैं तब तक स्त्री और पुरुष गर्भोत्पन्न करने में समर्थ होते हैं। अर्थात् जब शुक्र आर्तव और गर्भाशय अदुष्ट होते हैं तभी गर्भोत्पादन में स्त्री-पुरुष समर्थ होते हैं। सात्म्य वस्तुओं का सेवन करने वाले स्त्री और पुरुष, जिनके शुक्र, आर्तव एवं गर्भाशय में कोई विकृति नहीं है, ऐसे स्त्री-पुरुष का ऋतुकाल में संसर्ग होने पर यदि जीव ( आत्मा ) गर्भाशय में अवक्रमण नहीं करता तब गर्भ की उत्पत्ति नहीं होती। यह गर्भ केवल सात्म्य वस्तुओं के सेवन मात्र से नहीं होता है पर गर्भोत्पत्ति में समुदाय कारण होता है। जो गर्भ में सात्म्यज भाव है और उत्पन्न होते हुए गर्भ में सात्म्य वस्तु सेवन से जो भाव उत्पन्न होते हैं उनका व्याख्यान किया जा रहा है। जैसे—आरोग्य रहना, आलस्यरहित रहना, लालची नहीं होना, इन्द्रियों की प्रसन्नता, स्वर, वर्ण और शुद्ध एवं गुणयुक्त शुक्र का होना, सदा प्रत्येक कार्य में आनन्द की अधिकता का होना, ये सात्म्य भाव होते हैं ॥ ११ ॥

**रसजश्चायं गर्भः। न हि रसादृते मातुः प्राणयात्राऽपि स्यात्, किं पुनर्गर्भजन्म। न[1] चैवासम्यगुपयुज्यमाना रसा गर्भमभिनिर्वर्तयन्ति, न च केवलं सम्यगुपयोगादेव रसानां गर्भाभिनिर्वृत्तिर्भवति, समुदायोऽप्यत्र[2] कारणमुच्यते। यानि तु खल्वस्य गर्भस्य रसजानि, यानि चास्य रसतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—शरीरस्याभिनिर्वृत्तिरभिवृद्धिः प्राणानुबन्धस्तृप्तिः पुष्टिरुत्साहश्चेति ( रसजानि ) ॥ १२ ॥**

**( ५ )** रस की कारणता एवं रसज भाव — यह गर्भ रसज भी है। विना रस के माता की प्राणयात्रा (जीवन निर्वाह) ही नहीं हो सकती, तो गर्भ की उत्पत्ति कैसे हो सकती है। अनुचित रूप से सेवन किया गया रस गर्भ को उत्पन्न करने में असमर्थ होता है। केवल विधिपूर्वक रसों का सेवन भी गर्भ को उत्पन्न नहीं करता। किन्तु गर्भोत्पत्ति में समुदाय कारण होता है। जो गर्भ में रसज भाव हैं और उत्पन्न होते हुए गर्भ में रस से जो भाव उत्पन्न होते हैं उनकी व्याख्या की जाती है। जैसे— शरीर को उत्पन्न करना, शरीर को बढ़ाना, शरीर से प्राण का सम्बन्ध रखना ( जीवित रखना ), अङ्ग-प्रत्यङ्गों को तृप्त करना, पुष्टि करना और उत्साह रखना ॥ १२ ॥

**विमर्श**—शुक्र, आर्तव गर्भोत्पादक होते हैं। गर्भित पदार्थ कललादि के उत्पन्न होने पर भी, माता के शरीर से रस की प्राप्ति न हो तो गर्भ नष्ट हो जाता है या विकृत हो जाता है। अतः शरीर की उत्पत्ति रस से मानी गयी है। सुश्रुत ने—'रसस्तुष्टिं प्रीणनं रक्तपुष्टिं च करोति' से मूल धातु रस का कार्य बताया है और पुरुष को 'रसजः पुरुषः' से रस से ही पुरुष की उत्पत्ति माना

---

१. 'न चैवास्या असम्यगुपयुज्यमाना' इति पा.। २. 'समुदायोऽत्र' इति पा.।

है। शरीरोत्पत्ति के पूर्व शरीर को उत्पन्न करना, जन्मोत्तर काल के बाद अतिवृद्धि आदि करना रसज भाव है।

**अस्ति खलु सत्त्वमौपपादुकं; यज्जीवं[1] स्पृक्शरीरेणाभिसंबध्नाति, यस्मिन्नपगमनपुरस्कृते शीलमस्य व्यावर्तते, भक्तिर्विपर्यस्यते, सर्वेन्द्रियाण्युपतप्यन्ते, बलं हीयते, व्याधय आप्याय्यन्ते, यस्माद्धीनः प्राणाञ्जहाति, यदिन्द्रियाणामभिग्राहकं च 'मन' इत्यभिधीयते; तत्त्रिविधमाख्यायते—शुद्धं, राजसं, तामसमिति। येनास्य खलु मनो भूयिष्ठं, तेन द्विती[2]यायामाजातौ संप्रयोगो भवति; यदा तु तेनैव शुद्धेन संयुज्यते, तदा जातेरतिक्रान्ताया अपि स्मरति। स्मार्तं हि ज्ञानमात्मनस्तस्यैव मनसोऽनुबन्धादनुवर्तते, यस्यानुवृत्तिं पुरस्कृत्य पुरुषो 'जातिस्मर' इत्युच्यते। यानि खल्वस्य गर्भस्य सत्त्वजानि, यान्यस्य सत्त्वतः संभवतः संभवन्ति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—भक्तिः शीलं शौचं द्वेषः स्मृतिर्मोहस्त्यागो मात्सर्यं शौर्यं भयं क्रोधस्तन्द्रोत्साहस्तैक्ष्ण्यं मार्दवं गाम्भीर्यमनवस्थितत्वमित्येवमादयश्चान्ये, ते सत्त्वविकारा यानुत्तरकालं सत्त्वभेदमधिकृत्योपदेक्ष्यामः। नानाविधानि खलु सत्त्वानि, तानि सर्वाण्येकपुरुषे भवन्ति, न च भवन्त्येककालम्, एकं तु प्रायोवृत्त्या[3]ऽऽह॥ १३॥**

(६) मन की कारणता और मन के भाव — परलोक से आकर मन गर्भ में अवक्रमण नहीं करता है इस आक्षेप का खण्डन—निश्चित रूप से मन औपपादुक (दूसरे शरीर से सम्बन्ध करने वाला) है। क्योंकि सत्त्व (मन) जीव (जीवात्मा) का सदा स्पर्श करते हुए शरीर से सम्बन्ध स्थापित करता है। (जब तक मन और आत्मा का नित्य सम्बन्ध है तभी तक संसार चलता है। जब मन और जीवात्मा का सम्बन्धविच्छेद हो जाता है तब आत्मा का मोक्ष हो जाता है और संसार समाप्त हो जाता है, सत्त्व का शरीरान्तर से अवश्य ही सम्बन्ध होता है)। मन एक शरीर को छोड़ कर जब दूसरे शरीर में जाने के लिए प्रस्तुत होता है तब पूर्व त्याज्य शरीर का शील (स्वभाव) बदल जाता है। भक्ति (प्रेम, इच्छा) बदल जाती है, सभी इन्द्रियों में उपताप हो जाता है। अर्थात् उनकी क्रियाशक्ति हीन हो जाती है, बल नष्ट हो जाता है, व्याधियाँ बढ़ जाती हैं, उस मन से हीन होने पर प्राणी प्राण को छोड़ देते हैं (मर जाते हैं)।

सत्त्व किसे कहा जाता है इसका उत्तर देते हैं—जो इन्द्रियों का अभिग्राहक (अपने-अपने विषयों को ग्रहण करने के लिए इन्द्रियों का प्रेरक) है उसे मन कहा जाता है। वह मन तीन प्रकार का होता है—१. शुद्ध, २. राजस, ३. तामस। मन शरीरान्तर से सम्बन्ध स्थापित करता है तब पूर्वजन्म की घटनाओं का स्मरण क्यों नहीं करता है, इस आक्षेप का उत्तर—जिस सत्त्व, रज और तम गुण की अधिकता के साथ प्राणी का मन सम्बन्धित होता है, उसी अधिक गुण के साथ मन दूसरे जन्म में भी सम्बन्धित रहता है अर्थात् पूर्व के अनुसार ही यह मन सात्त्विक है, राजस है, तामस है ऐसा प्रयोग होता है। जब शुद्ध सत्त्व गुण से मन सम्बन्धित होता है तब पूर्वजन्म की घटनाओं का स्मरण करता है (पर जब वह राजस एवं तामस होता है तब अतिक्रान्त (गतजन्म) की घटनाओं का स्मरण नहीं करता)। आत्मा का ज्ञान स्मृतिजन्य होता

---

१. 'जीवस्पृक्शरीरेण' इति पा.। 'जीवं स्पृशतीति जीवस्पृक्। जीवस्पृक्शरीरं शुक्रशोणितात्मकगर्भशरीरम्। तत्रैव जीवात्मनः प्रथमसंबन्धो भवतीति तत् 'जीवस्पृक्' इत्युच्यते' इति योगीन्द्रनाथसेनः।

२. 'द्वितीयायां जातौ' इति पा.।

३. 'प्रायोऽनुवृत्त्या' इति पा.।

है ( जैसी स्मृति होती है वैसा आत्मा को ज्ञान होता है ) और यह स्मृतिजन्य ज्ञान उसी शुद्ध मन के सम्बन्ध से त्यक्त शरीर से गृहीत शरीर में अनुवर्तन करता है। उसी ज्ञान की प्रधानता होने से पुरुष पूर्व जन्म का स्मरण करता है, अतः उस पुरुष को जातिस्मर कहा जाता है। इस प्रकार मन की व्याख्या की जा चुकी।

अब गर्भ के सत्त्वज भावों की और उत्पन्न होते हुए गर्भ में सत्त्व से उत्पन्न होने वाले भावों की व्याख्या की जाती है। जैसे—भक्ति ( प्रेम, इच्छा ), शील ( स्वभाव ), शौच ( पवित्रता ), द्वेष करना विषयों का स्मरण करना, मोह ( ज्ञानशून्यता ), त्याग ( दान देना ), मात्सर्य ( दूसरों की वृद्धि को न देख सकना ), शौर्य ( पराक्रमशीलता ), भय ( डरना ), क्रोध करना, तन्द्रा, उत्साह करना, तीव्र स्वभाव का होना, कोमल प्रकृति का होना, गम्भीर प्रकृति का होना, चञ्चलप्रकृति का होना आदि ये भाव और इसी प्रकार जो अन्य भाव हैं वे सत्त्वज भाव कहे जाते हैं। आगे महती गर्भावक्रान्ति नामक चौथे अध्याय में मन के भेदों को लेकर जिनका व्याख्यान करूँगा वे सब भी सत्त्वज विकार कहे जाते हैं। इस प्रकार सत्त्व से उत्पन्न होने वाले भाव कह दिए गए। मन अनेक प्रकार का होता है, सभी प्रकार का मन एक पुरुष में होता है, पर अनेक प्रकार का मन एक पुरुष में एक ही काल में नहीं होता है—भिन्न-भिन्न काल में होता है। जब अनेक प्रकार का एक पुरुष होता है तब कैसे यह कहा जाता है कि यह पुरुष ( मन ) राजस है, यह सात्त्विक है, इस आक्षेप का उत्तर—'एकं तु प्रायोवृत्त्याह' अर्थात् मन के अनेक होते हुए भी मन में जिस एक गुण की अधिकता होती है उसी एक नाम से जैसे सात्त्विक या राजस या तामस कहा जाता है। जिस एक गुण का अनुवर्तन बार-बार मन में होता है उसी नाम से मन व्यवहृत होता है ॥ १३ ॥

**ॐ एवमयं नानाविधानामेषां गर्भकराणां भावानां समुदायादभिनिर्वर्तते गर्भः; यथा-कूटागारं नानाद्रव्यसमुदायात् , यथा वा-रथो नानारथाङ्गसमुदायात् ; तस्मादेतदवोचाम—मातृजश्चायं गर्भः, पितृजश्च, आत्मजश्च, सात्म्यजश्च, रसजश्च, अस्ति च सत्त्वमौपपादुकमिति ( होवाच भगवानात्रेयः ) ॥ १४ ॥**

गर्भ का समुदायजत्व — इस प्रकार यह गर्भ मातादि अनेक प्रकार के गर्भकारक भावों के समुदाय से उत्पन्न होता है। जिस प्रकार कूटागार विभिन्न द्रव्यों के समुदाय से बनाया जाता है या जिस प्रकार रथ के अनेक अङ्गों के समुदाय से रथ बनता है, उसी प्रकार यह गर्भ भी समुदाय प्रभव है। इसलिए कहते है कि यह गर्भ मातृज, पितृज, आत्मज, सात्म्यज और रसज है, गर्भ में मन दूसरे शरीर से आकर सम्बन्ध करता है ऐसा भगवान् आत्रेय ने कहा ॥ १४ ॥

**विमर्श**—माता आदि ६ कारणों के समुदाय से गर्भ की उत्पत्ति होती है। इसी बात को पुष्ट करने के लिए उदाहरणों का निर्देश किया गया है। गर्भ की उत्पत्ति में मुख्य ४ चार ही कारण होते हैं—मातृज, पितृज, आत्मज और सत्त्वज भाव। क्योंकि शुक्र और आर्तव के साथ नित्य सम्बन्धित मन और आत्मा का संसर्ग जब गर्भाशय में होता है तभी गर्भोत्पत्ति हो जाती है, जैसा बताया है कि—'शुक्रार्तवसमाश्लेषो यदैव खलु जायते। जीवस्तदैव विशति युक्तः शुक्रार्तवान्तरात् ॥' बाद में सात्म्य और रस उस गर्भ की वृद्धि में कारण होते हैं। यहाँ पर मातृज, पितृज, आत्मज और सत्त्वज ये भाव परस्पर में सापेक्ष होते हैं। एक के भी बिना गर्भ की उत्पत्ति सम्भव नहीं है अतः गर्भ को समुदाय प्रभव कहा गया है।

सुख-स्मरणार्थ मातृजादि भावों का संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है—

**※ मातृज आदि भाव**

| मातृज भाव | पितृज भाव | आत्मज भाव | सात्म्यज भाव | रसज भाव | सत्त्वज भाव |
|---|---|---|---|---|---|
| त्वक् | केश | विभिन्न योनियों में उत्पन्न होना | आरोग्य | शरीर-अभिनिर्वृत्ति | भक्ति |
| लोहित | श्मश्रु | आयु | अनालस्य | शरीर-अभिवृद्धि | शील |
| मांस | नख | आत्मज्ञान | अलोलुपत्व | प्राणानुबन्ध | शौच |
| मेद | लोम | मन | इन्द्रियप्रसाद | तृप्ति | द्वेष |
| नाभि | दन्त | इन्द्रियाँ | स्वरसंपत् | पुष्टि | स्मृति |
| हृदय | अस्थि | प्राण | वर्ण ,, | उत्साह | मोह |
| क्लोम | सिरा | अपान | बीज ,, | ६ | त्याग |
| यकृत | स्नायु | प्रेरणा | प्रहर्षाधिक्य | | मात्सर्य |
| प्लीहा | धमनी | धारण | ८ | | शौर्य |
| वृक्क | शुक्र | आकृतिविशेष | | | भय |
| वस्ति | १० | स्वर ,, | | | क्रोध |
| पुरीषाधान | | वर्ण ,, | | | तन्द्रा |
| आमाशय | | सुख-दुःख | | | उत्साह |
| पक्वाशय | | इच्छा-द्वेष | | | तैक्ष्ण्य |
| उत्तर गुद | | चेतना | | | मार्दव |
| अधर गुद | | धृति, बुद्धि | | | गाम्भीर्य |
| क्षुद्रान्त्र | | स्मृति | | | अनवस्थितत्व |
| स्थूलान्त्र | | अहंकार | | | तथा अन्य भाव |
| वपा | | प्रयत्न | | | १८ |
| वपावहन | | १९ | | | |
| २० | | | | | |

उपर्युक्त कोष्ठक को देखने से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि मातृज, आत्मज तथा सत्त्वज भावों की संख्या क्रमशः सर्वाधिक है। इसके बाद पितृज भावों का स्थान आता है।

**※ भरद्वाज उवाच—यद्ययमेषां नानाविधानां गर्भकराणां भावानां समुदायादभिनिर्वर्तते गर्भः कथमयं सन्धीयते, यदि चापि संधीयते कस्मात् समुदायप्रभवः सन् गर्भो मनुष्यविग्रहेण जायते, मनुष्यश्च मनुष्यप्रभव उच्यते; तत्र चेदिष्टमेतद्यस्मान्मनुष्यो मनुष्यप्रभवस्तस्मादेव मनुष्यविग्रहेण जायते, यथा-गौर्गोप्रभवः, यथा-चाश्वोऽश्वप्रभव इति; एवं सति यदुक्तमग्रे समुदयात्मक इति तदयुक्तम्। यदि च मनुष्यो मनुष्यप्रभवः, कस्माज्जडान्धकुब्जमूकवामनमिन्मिनव्यङ्गोन्मत्तकुष्ठिकिलासिभ्यो जाताः पितृसदृशरूपा[1] न भवन्ति। अथात्रापि बुद्धिरेवं स्यात्—स्वेनैवायमात्मा चक्षुषा रूपाणि वेत्ति, श्रोत्रेण शब्दान्, घ्राणेन गन्धान्, रसनेन रसान्, स्पर्शनेन स्पर्शान्, बुद्ध्या बोद्धव्यमि-**

१. 'पितृसदृशाः' इति पा.।

स्यनेन हेतुना न जडादिभ्यो जाताः पितृसदृशा[1] भवन्ति। अत्रापि प्रतिज्ञाहानिदोषः स्यात्, एवमुक्ते ह्यात्मा सत्स्विन्द्रियेषु ज्ञः स्यादसत्स्वज्ञः; यत्र चैतदुभयं संभवति ज्ञत्वमज्ञत्वं च, सविकारश्चात्मा[2]। यदि च दर्शनादिभिरात्मा विषयान् वेत्ति, निरिन्द्रियो दर्शनादिविरहादज्ञः स्यात्, अज्ञत्वादकारणम्, अकारणत्वाच्च नात्मेति वाग्वस्तुमात्रमेतद्वचनमनर्थं स्यादिति ( होवाच भरद्वाजः ) ॥ १५ ॥

## ( ४ ) भरद्वाज की पुनः आत्मा तथा अन्यविषयक शङ्कायें

पुनः भरद्वाज द्वारा मातृज आदि भावों का खण्डन — भरद्वाज ने कहा—यदि यह गर्भ इस नानाविध गर्भ को उत्पन्न करने वाले मातृज, पितृज आदि भावों के समुदाय से उत्पन्न होता है तब यह गर्भ सन्धित कैसे होता है ? अर्थात् किस प्रकार, किस परिपाटी से मिलता है ? यदि इन मातृज आदि भावों का सन्धान ( मिलान ) होता है तो मातृज आदि ६ भावों के समुदाय से उत्पन्न होने वाला गर्भ मनुष्य विग्रह में कैसे उत्पन्न होता है। मनुष्य मनुष्य से उत्पन्न होता है ऐसा कहा जाता है। यदि यही बात अभीष्ट है कि मनुष्य मनुष्यप्रभव होता है इसीलिए समुदाय से उत्पन्न होने वाला गर्भ मनुष्य के आकार में उत्पन्न होता है, जैसे गौ से गौ का और अश्व से अश्व का प्रभव होता है, जैसा पहले कहा गया है कि गर्भ ६ भावों का समुदाय है, तो यह कहना उचित नहीं है, क्योंकि मुख्य रूप से जाति को कारण मानकर मनुष्य जाति से मनुष्य, गौ जाति से गौ आदि की उत्पत्ति मान ली जायगी, समुदाय को कारण मानना ठीक नहीं है। दूसरी बात यह है कि यदि मनुष्य से मनुष्य की उत्पत्ति होती है यह बात मान ली जाय तो जड़ ( मूर्ख ), अन्धे, कुबड़े, मूक, वामन, मिन्मिन ( नासिका से बोलने वाले ), व्यङ्ग ( विकृत अङ्ग वाले जैसे लंगड़े, काने ), उन्मत्त ( पागल ), कुष्ठी और किलास रोगों से पीडित माता-पिता की सन्तानें पिता के तुल्य क्यों नहीं होतीं।

वस्तुतः कारण के अनुसार कार्य होता है। कारण पिता या माता में जो विकृति रहेगी वह विकृति कार्य गर्भ में अवश्य ही आनी चाहिए, जैसे किसी वस्त्र का कारण नील तन्तु हो तो कार्य वस्त्र भी नीला होगा। अतः मूर्ख पिता से मूर्ख ही सन्तान होनी चाहिए—पर ऐसा देखा नहीं जाता। यदि पितृसदृश सन्तान नहीं होती, यह देख कर समाधान दिया जाय कि यहाँ पर यह विचार या बुद्धि करनी चाहिए कि वह आत्मा अपने ही नेत्र से रूप को देखता है, अपने ही कानों से शब्दों को सुनता है, अपनी ही नाक से गन्धों का ग्रहण करता है, अपनी ही जीभ से रसों का ग्रहण करता है, अपनी त्वचा द्वारा स्पर्श का ज्ञान करता है, अपनी बुद्धि से ज्ञातव्य विषयों को जानता है, इन कारणों से मूर्ख, अन्धे, कुब्ज आदि दोषों से युक्त माता-पिता के होने पर भी बालक में वे दोष नहीं आते, क्योंकि आत्मा स्वतन्त्र है, वह अपनी-अपनी इन्द्रियों से विषयों को लेता है और उनके निर्माण में भी वह स्वतन्त्र होता है, अतः अन्धे से अन्धा बालक उत्पन्न नहीं होता, तो यद्यपि समाधान ठीक है—पर इस समाधान में प्रतिज्ञाहानि दोष हो जायगा। अर्थात् गर्भस्थ आत्मा अपने कर्मानुसार इन्द्रियों से ही विषयों को ग्रहण करता है। इन्द्रियाँ और मन आत्मज हैं, मातृज या पितृज नहीं हैं। अतः माता-पिता के अन्धा, कुब्ज, मूक आदि होने पर भी बालक तत्सदृश नहीं होता, पर प्रतिज्ञाहानि दोष होता है। ऐसा कहने पर इन्द्रियों से संयुक्त होने पर ज्ञ ( ज्ञानी ) होता है और इन्द्रियों के न होने पर अज्ञ ( अज्ञानी ) होता है। जिस आत्मा में ज्ञत्व और अज्ञत्व यह

---

१. 'पितृसदृशरूपाः' इति पा।  २. 'स विकारप्रकृतिकश्चात्मा' इति पा।

दोनों सम्भव है, वह आत्मा विकार वाला होता है तो यदि यह कहा जाय कि आत्मा इन्द्रियों के द्वारा विषयों को ग्रहण करता है। इन्द्रिय रहित आत्मा चक्षु आदि इन्द्रियों के अभाव होने से अज्ञ होगा, और अज्ञ होने से आत्मा कारण नहीं हो सकेगा। अर्थात् ज्ञानपूर्वक शरीर की प्रेरणा आदि में कारण न होगा। जब आत्मा अकारण है, तब आत्मा है इसमें क्या प्रमाण है अतः आत्मा नहीं है। जब आत्मा नहीं है, तब आत्मा अपने चक्षु से देखता है, कानों से सुनता है आदि कहना केवल वाग्जाल मात्र अनर्थक हैं, ऐसा भरद्वाज ने कहा।

**ॐ आत्रेय उवाच—पुरस्तादेतत् प्रतिज्ञातं—सत्त्वं जीवं[1] स्पृक्शरीरेणाभिसंबध्नातीति। यस्मात्तु समुदायप्रभवः सन् स गर्भो मनुष्यविग्रहेण जायते, मनुष्यो मनुष्यप्रभव इत्युच्यते, तद्वक्ष्यामः—**

## ( ५ ) आत्रेय के आत्मा तथा अन्य विषयक शङ्काओं के उत्तर

आत्रेय का सिद्धान्त — आत्रेय ने कहा—पहले यह प्रतिज्ञा की गई है कि मन आत्मा के साथ सम्बन्ध करते हुए शरीर से सम्बन्ध स्थापित करता है। जिस कारण से मातृज आदि षट्समुदाय से उत्पन्न होते हुए गर्भ मनुष्य के रूप में उत्पन्न होता है, और मनुष्य के शरीर के शरीर से मनुष्य होता है, वह आगे कह रहे हैं।

**विमर्श**—नाना प्रकार के गर्भोत्पादक भाव एक में कैसे मिलते हैं, इस प्रश्न का उत्तर दिया गया है कि मन ही इन सभी गर्भोत्पादक शुक्र, शोणित और आत्मा का मेलक होता है। क्योंकि रज और तम से आक्रान्त मन ही देह धारण का कारण होता है और मन का, आत्मा का सम्बन्ध नित्य होता है। मन के ही क्रियाशील होने से आत्मा भी क्रियाशील कहा जाता है, अतः मन ही गर्भोत्पादक भावों का सन्धान करता है। जब मन से रज और तम हट जाते हैं तब सम्बन्ध नहीं करता है और आत्मा मुक्त हो जाता है।

**ॐ भूतानां चतुर्विधा योनिर्भवति—जराय्वण्डस्वेदोद्भिदः। तासां खलु चतसृणामपि योनीनामेकैका योनिरपरिसंख्येयभेदा भवति, भूतानामाकृतिविशेषापरिसंख्येयत्वात्। तत्र जरायुजानामण्डजानां च प्राणिनामेते गर्भकरा भावा यां यां योनिमापद्यन्ते, तस्यां तस्यां योनौ तथातथारूपा भवन्ति; यथा—कनकरजतताम्रत्रपुसीसकान्यासिच्यमानानि तेषु तेषु मधूच्छिष्टविग्रहेषु, तानि यदा मनुष्यबिम्बमापद्यन्ते तदा मनुष्यविग्रहेण जायन्ते, तस्मात् समुदायप्रभवः सन् गर्भो मनुष्यविग्रहेण जायते; मनुष्यश्च मनुष्यप्रभव उच्यते, तद्योनित्वात्॥ १६॥**

और भी ( चार योनि ) — प्राणियों की चार प्रकार की योनि होती है—१. जरायुज, २. अण्डज, ३. स्वेदज, ४. उद्भिज। इन चारों प्रकार की योनियों में एक-एक योनि के असंख्य भेद होते हैं। क्योंकि प्राणियों की आकृति भेद की कोई संख्या निश्चित नहीं है। इनमें जरायुज और अण्डज प्राणियों के ये गर्भ कर भाव जिस-जिस योनि को प्राप्त करते हैं, उस-उस योनि में जाने से, वे वैसे ही आकार प्राप्त करते हैं। जैसे मिट्टी में मोम का साँचा बना कर उसमें सुवर्ण, चाँदी, ताँबा, त्रपु ( राँगा ), शीशा आदि को गला कर छोड़ दिया जाय तो जिस प्रकार का साँचा रहेगा उसी प्रकार की मूर्तियाँ बन जाती हैं। वे सुवर्ण आदि यदि मनुष्य के साँचे में डाले जाते हैं तो मनुष्य की आकृति बन जाती है। इसलिए मातृज आदि षट्समुदाय से उत्पन्न होता हुआ गर्भ जब मनुष्य के शरीर में प्रविष्ट होता है तब मनुष्य की आकृति में उत्पन्न होता है। इसलिए मनुष्यप्रभव कहा जाता है, क्योंकि उसकी योनि मनुष्य है॥ १६॥

---

१. 'जीवस्पृक्शरीरेण' इति पा.।

**❀ यच्चोक्तं—यदि च मनुष्यो मनुष्यप्रभवः, कस्मान्न जडादिभ्यो जाताः पितृसदृशरूपा भवन्तीति; तत्रोच्यते—यस्य यस्य ह्यङ्गावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति, तस्य तस्याङ्गावयवस्य विकृतिरुपजायते, नोपजायते चानुपतापात्; तस्मादुभयोपपत्तिरप्यत्र। सर्वस्य चात्मजानीन्द्रियाणि, तेषां भावाभावहेतुर्दैवं; तस्मान्नैकान्ततो जडादिभ्यो जाताः पितृसदृशरूपा भवन्ति ॥ १७ ॥**

मनुष्य आदि से मनुष्य आदि की उत्पत्ति — जो यह कहा गया है कि मनुष्य, मनुष्य से उत्पन्न होता है तब जड़ अन्ध आदि मनुष्यों से उत्पन्न गर्भ ( बालक ) पिता या माता के समान क्यों नहीं उत्पन्न होते। इस प्रश्न का उत्तर कह रहे हैं—गर्भोत्पादक बीज से या बीज भाग से जो-जो अङ्ग उत्पन्न होते हैं अर्थात् जिस अङ्ग और प्रत्यङ्ग का बीज भाग उपतप्त ( दूषित ) होता है, उन-उन अङ्ग या प्रत्यङ्ग में विकृति उत्पन्न होती है। यदि बीज या बीज भाग उपतप्त नहीं होता तब किसी भी अङ्ग और प्रत्यङ्ग की विकृति नहीं होती है। इसलिए यहाँ दोनों बातों की युक्ति संगत हो जाती है, अर्थात् अङ्ग या अङ्गावयव उत्पादक बीज या बीजभाग में विकृति होने पर अन्धे लँगड़े आदि से अन्धा लँगड़ा बालक होता है। यदि अङ्ग या अङ्गावयवोत्पादक बीज या बीज भाग में दुष्टि नहीं है तब अन्धे लँगड़े आदि से उत्पन्न होने वाले पितृसदृश अन्धा या लगड़ा न होगा। प्राणिमात्र की इन्द्रियाँ आत्मज कही जाती हैं। उनका होना या न होना यह सभी बातें दैव ( पूर्वकृत कर्म ) के अधीन हैं। अतः जड़, अन्धे आदि पिता से उत्पन्न बालक निश्चित रूप से जड़ अन्धा आदि पितृ सदृश ही होता है यह बात नहीं है ( कभी पितृ सदृश होता है, कभी पितृ सदृश नहीं भी होता ) ॥ १७ ॥

**विमर्श**—Congenital Abnormalties का उपर्युक्त गद्य में वैज्ञानिक वर्णन है। उपर्युक्त व्याधियाँ Chromosomes और उसके अन्य अवयव की विकृति के कारण होती हैं।

**❀ न चात्मा सत्स्विन्द्रियेषु ज्ञः, असत्सु वा भवत्यज्ञः; न ह्यसत्त्वः कदाचिदात्मा, सत्त्वविशेषाच्चोपलभ्यते ज्ञानविशेष इति ॥ १८ ॥**

आत्मा का सदा ज्ञत्व रहना — आत्मा इन्द्रियों के साथ होने पर ज्ञ ( ज्ञानी ) और इन्द्रियों से रहित होने पर अज्ञ ( अज्ञानी ) होता है, यह नहीं है ( आत्मा सदा ज्ञानी ही रहता है )। आत्मा कभी भी बिना मन के नहीं रहता है। मन विशेष ( सात्त्विक, राजस, तामस ) से ज्ञान विशेष की प्राप्ति होती है ॥ १८ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**❀ न कर्तुरिन्द्रियाभावात् कार्यज्ञानं प्रवर्तते। या क्रिया वर्तते भावैः[1] सा विना तैर्न वर्तते॥**
**जानन्नपि मृदोऽभावात् कुम्भकृन्न प्रवर्तते।**

और भी — आत्मा सर्वदा ज्ञानी ही रहता है पर इन्द्रियों के अभाव होने से कर्ता (आत्मा) को कार्यों का ज्ञान नहीं रहता है। जिन साधनों से जो क्रिया ( कार्य ) उत्पन्न होती है वह कार्य उन साधनों के न रहने से उत्पन्न नहीं होता। जैसे घट निर्माण का ज्ञान रखते हुए भी कुम्भकार मिट्टी के अभाव होने पर घट निर्माण में प्रवृत्त नहीं होता ॥ १९ ॥

**श्रूयतां चेदम्[2]ध्यात्ममात्मज्ञानबलं महत् ॥ २० ॥**

---

१. 'यैः क्रिया वर्तते या तु' इति पा.।

२. योगीन्द्रनाथसेनस्तु 'वेदम्' इति पठति, व्याख्यानयति च 'वेदं वेदमिवावितथज्ञानं श्रूयताम्' इति।

**❀ इन्द्रियाणि च संक्षिप्य[1] मनः संक्षिप्य चञ्चलम्। प्रविश्याध्यात्ममात्मज्ञः स्वे ज्ञाने पर्यवस्थितः॥
सर्वत्रावहितज्ञानः सर्वभावान् परीक्षते।**

और भी — आत्मा ज्ञानी है इसमें दूसरी युक्ति अध्यात्म ( आत्मासम्बन्धी ज्ञान ) को सुनो। आत्मज्ञान का बल बहुत बड़ा होता है, वह आत्मज्ञान कैसे प्राप्त होता है इस आक्षेप का उत्तर— इन्द्रियों को सङ्कुचित कर अर्थात् बाहरी विषयों से हटाकर चञ्चल मन को रोक कर, अध्यात्म ज्ञान ( आत्म चिन्तन ) में प्रविष्ट होकर आत्मज्ञानी पुरुष जब अपने ( केवल ) आत्मज्ञान में संलग्न होता है तब सर्वत्र उसका ज्ञान अव्याहत होता है। वह उस आत्मज्ञान के बल पर सभी चेतन और अचेतनवर्गों का ज्ञान कर लेता है॥ २०-२१॥

**विमर्श**—चित्तवृत्ति के निरोध होने पर इन्द्रियों से विषयों का संयोग न होने पर भी समाधि बल से ही आत्मा सभी विषयों को जानना है। अतः आत्मा को ज्ञ माना जाता है।

**गृह्णीष्व चे (वे)दमपरं भरद्वाज विनिर्णयम्॥ २२॥**

**❀निवृत्तेन्द्रियवाक्चेष्टः सुप्तः स्वप्नगतो[2] यदा। विषयान् सुखदुःखे च वेत्ति नाज्ञोऽप्यतः स्मृतः॥**

इन्द्रिय रहित आत्मा ज्ञ है इसमें पुनः तीसरी युक्ति — हे भरद्वाज! इस दूसरे सिद्धान्त को ग्रहण करो ( समझो )। इन्द्रिय, वाणी और शारीरिक एवं मानसिक चेष्टाओं से निवृत्त होकर प्राणी जब शयन करता है तो स्वप्नावस्था में स्वप्नगत विषयों को और सुख दुःख को जानता है। अतः आत्मा अज्ञानी नहीं है॥ २२-२३॥

**❀नात्मज्ञानादृते चैकं ज्ञानं किञ्चित् प्रवर्तते। न ह्येको वर्तते भावो वर्तते नाप्यहेतुकः॥२४॥**

आत्मज्ञान और विषयज्ञान की विशेषता — आत्मज्ञान के बिना कोई भी विषय-ज्ञान जो साधनों की सहायता से उत्पन्न होता है, वह एक अर्थात् साधन रहित अकेला ज्ञान में प्रवृत्त नहीं होता। भाव -उत्पत्तिधर्मा पदार्थ कभी भी अकेला ( साधन रहित ) नहीं उत्पन्न होता और उत्पत्तिधर्मा पदार्थ विना किसी कारण के नहीं होते हैं॥ २४॥

**विमर्श**—विषयों का ज्ञान आत्मा को इन्द्रियों के द्वारा होना है, आत्मज्ञान इन्द्रियों के अभाव में भी बना रहता है। विषयों के ज्ञान होने में कर्ता ( आत्मा ) और करण ( इन्द्रियों ) का होना आवश्यक है। आत्मज्ञान आत्मस्वरूप ही होता है। अतः उसमें करणों की आवश्यकता नहीं रहती है। आत्मा को बाह्य विषयक ज्ञान करणों की सहायता से ही होता है। इसीलिए कहा है—'आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज् ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते'।

**तस्माज्ज्ञः प्रकृतिश्चात्मा द्रष्टा कारणमेव च। सर्वमेतद्भरद्वाज निर्णीतं जहि संशयम्॥२५॥**

सभी उत्पत्तिशील वस्तुएँ सहेतुक हैं — इसलिए आत्मा ज्ञानी, प्रकृति ( विकार शून्य ) द्रष्टा, और जगत् का कारण है इन सभी बातों का निर्णय कर दिया है। अतः हे भरद्वाज! सन्देह का त्याग कर दो॥ २५॥

**तत्र श्लोकौ—**

**हेतुर्गर्भस्य निर्वृत्तौ वृद्धौ जन्मनि चैव यः। पुनर्वसुमतिर्या च भरद्वाजमतिश्च या॥ २६॥
प्रतिज्ञाप्रतिषेधश्च विशदश्चात्मनिर्णयः। गर्भावक्रान्तिमुद्दिश्य खुड्डिकां तत्प्रकाशितम्॥२७॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने खुड्डिकागर्भावक्रान्तिशारीरं नाम तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥**

---

१. 'संयम्य' इति पा.। २. 'स्वप्नगतान्' इति पा.।

अध्यायगत विषयों की सूची — गर्भ की उत्पत्ति, वृद्धि, और जन्म में कारण, पुनर्वसु का विचार, भरद्वाज का विचार, प्रतिज्ञा का प्रतिषेध, आत्मा का विशद रूप से निर्णय, ये सभी बातें स्वल्प गर्भावक्रान्ति के उद्देश से इस अध्याय में प्रकाशित की गयी हैं ॥ २६-२७ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तंत्र ( चरकसंहिता ) के शारीरस्थान में खुड्डिकागर्भावक्रान्तिशारीर नामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

**अथातो महतीं गर्भावक्रान्तिं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद महती गर्भावक्रान्ति शारीर की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पूर्व के अध्याय में गर्भकर भावों का और शुक्रशोणित के समवाय रूप बीज ( गर्भ कारण ) का वर्णन किया गया है। इस अध्याय में उन्हीं गर्भ के उपादान कारणों का विस्तार से वर्णन और गर्भ नाम क्यों पड़ता है इसका विस्तार से वर्णन किया जायगा। यहाँ 'महती' शब्द विस्तार के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

*** यतश्च गर्भः संभवति, यस्मिंश्च गर्भसंज्ञा, यद्विकारश्च गर्भः, यया चानुपूर्व्याऽभिनिर्वर्ततेकुक्षौ, यश्चास्य वृद्धहेतुः, यतश्चास्याजन्म भवति, यतश्च जायमानः कुक्षौ विनाशं प्राप्नोति, यतश्च कार्त्स्न्येनाविनश्यन् विकृतिमापद्यते, तदनुव्याख्यास्यामः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) गर्भविषयक आठ प्रश्न

## ( Eight Questions Regarding Embryo )

अध्याय विषय प्रवेश — १. जिससे गर्भ उत्पन्न होता है, २. जिस समय या अवस्था में गर्भ नाम पड़ता है, ३. जिससे गर्भ बनता है, ४. जिस क्रम से गर्भाशय में प्रवेश पाकर गर्भ बनता है, ५. जो गर्भ की वृद्धि का कारण है, ६. जिस कारण से गर्भ का जन्म ( उत्पत्ति ) नहीं होता है, ७. जिससे गर्भ उत्पन्न होते हुए कुक्षि में नष्ट हो जाता है, ८. जिससे सम्पूर्ण रूप से नष्ट न होते हुए गर्भ विकार को प्राप्त हो जाता है। इस प्रकार इन आठ विषयों की व्याख्या विस्तार से इस अध्याय में की जायगी ॥ ३ ॥

**मातृतः पितृत आत्मतः सात्म्यतो रसतः सत्त्वत इत्येतेभ्यो भावेभ्यः समुदितेभ्यो गर्भः संभवति। तस्य ये येऽवयवा यतो यतः संभवतः संभवन्ति तान् विभज्य मातृजादीनवयवान् पृथक् पृथगुक्तमग्रे ॥ ४ ॥**

**( १ )** प्रश्न : गर्भ जिससे उत्पन्न होता है ( यतश्च गर्भः सम्भवति ) का उत्तर — गर्भ जिससे उत्पन्न होता है उसका व्याख्यान करते हैं। १. माता से, २. पिता से, ३. आत्मा से, ४. सात्म्य से, ५. रस से, ६. सत्त्व से, इन सभी के समुदाय से गर्भ की उत्पत्ति होती है। उस गर्भ के जो अवयव जिससे उत्पन्न होते हैं उन अवयवों को अलग-अलग मातृज-पितृज अवयव के रूप में पूर्व अध्याय में कह दिया गया है ॥ ४ ॥

*** शुक्रशोणितजीवसंयोगे तु खलु कुक्षिगते गर्भसंज्ञा भवति ॥ ५ ॥**

**( २ )** प्रश्न : गर्भ नाम कब पड़ता है ( यस्मिंश्च गर्भसंज्ञा ), का उत्तर — गर्भाशय में शुक्र, आर्तव और जीव का जब जिस काल में संयोग होता है तब उसी का नाम गर्भ पड़ता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—शुक्र और आर्तव के गर्भाशय में जाने के साथ यदि आत्मा और मन भी गर्भाशय में जाते हैं तब उसे गर्भ कहा जाता है। डल्हण ने भी कहा है—'शुक्रशोणितं गर्भाशयस्थमात्मप्रकृतिविकारसम्मूर्च्छितं गर्भ इत्युच्यते।' गर्भाशय में गए हुए शुक्र आर्तव, आत्मा और प्रकृति ( आठ प्रकृति—अव्यक्त, महान, अहंकार, पञ्चतन्मात्रा ) विकार ( १६ विकार 'दशेन्द्रियं च चित्तं च महाभूतानि पञ्च च' ) से संयुक्त होता है तो इसका नाम गर्भ होता है। अर्थात् गर्भाशय में २४ तत्त्व और आत्मा का संयोग होने को ही गर्भ कहा जाता है। शुक्र और शोणित गर्भ का बीज है। कारण में कार्य पूर्व से रहता है इस सिद्धान्त के अनुसार शुक्र शोणित में ही आठों प्रकृति—१६ विकार रहते हैं, अतः डल्हण ने २४ तत्त्वों के संयोग को गर्भ माना है।

**गर्भस्तु खल्वन्तरिक्षवाय्वग्नितोयभूमिविकारश्चेतनाधिष्ठानभूतः। एवमनया युक्त्या पञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मको गर्भश्चेतनाधिष्ठानभूतः; स ह्यस्य षष्ठो धातुरुक्तः॥ ६॥**

( ३ ) प्रश्न : गर्भ किससे निर्मित होता है (यद्विकार गर्भः) का उत्तर — गर्भ आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथिवी इन पञ्च महाभूतों का विकार है और चेतना का आश्रयभूत है। इसी युक्ति से पञ्च महाभूतों के विकारों का समुदायात्मक और चेतना धातु का आश्रयभूत गर्भ होत है। गर्भ में पञ्च महाभूत से पांच धातु कहे जाते हैं, गर्भ का छठवाँ धातु चेतना कहा जाता है॥ ६॥

**विमर्श**—गर्भाशय में ही शरीर बन जाता है, और शरीर को ही गर्भ कहा जाता है। गर्भ की उत्पत्ति में इसी बात को वहां स्पष्ट किया गया है यथा—'भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मो मनोजवो देहमुपैति देहात्।' पृथिवी आदि चार महाभूत मातृज, पितृज आदि भावों से मिलकर ४-४ हो जाते हैं जिसे १६ विकार माना जाता है, उससे ही यह गर्भ युक्त होता है। इसी शरीर के विषय में सुश्रुत ने 'पञ्च-महाभूतशरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते', और और चरक ने शारीर प्रथम अध्याय में 'खादयश्चेतनाषष्ठा धातवः पुरुषः स्मृतः' से पुरुष को ६ धातु से उत्पन्न माना है। इन ६ धातुओं के विकार स्वरूप ही गर्भ है।

*** यया चानुपूर्व्याऽभिनिर्वर्तते कुक्षौ तां व्याख्यास्यामः—गते पुराणे रजसि नवे चावस्थिते शुद्धस्नातां स्त्रियमव्यापन्नयोनिशोणितगर्भाशयामृतुमतीमाचक्ष्महे। तया सह तथाभूतया यदा पुमानव्यापन्नबीजो मिश्रीभावं गच्छति, तदा तस्य हर्षोदीरितः परः शरीरधात्वात्मा शुक्रभूतोऽङ्गादङ्गात् संभवति। स तथा हर्षभूतेनात्मनोदीरितश्चाधिष्ठितश्च[1] बीजरूपो धातुः पुरुषशरीरादभिनिष्पत्त्योचितेन पथा गर्भाशयमनुप्रविश्यार्तवेनाभिसंसर्गमेति॥ ७॥**

( ४ ) प्रश्न : गर्भोत्पत्ति क्रम ( यया चानुपूर्व्येति ) का उत्तर — जिस आनुपूर्वी क्रम से गर्भाशय में गर्भ उत्पन्न होता है, उसकी व्याख्या करेंगे। पुराना आर्तव जो एक मास से सञ्चित रहता है उसके निकल जाने के बाद और नूतन रज के गर्भाशय में स्थित होने पर पुनः शुद्ध होकर स्नान कर लिया है और जिस स्त्री की योनि, आर्तव, गर्भाशय दूषित नहीं है ऐसी स्त्री को ऋतुमती कहा जाता है। इस प्रकार ऋतुमती हुई स्त्री के साथ, जब अव्यापन्न ( शुद्ध ) शुक्र वाला पुरुष सहवास करता है तब उसकी प्रसन्नता ( कामोद्रेक ) से प्रेरित किया हुआ शरीर के श्रेष्ठ धातुओं का सार आत्मा शुक्र के स्वरूप में प्रत्येक अङ्गों से उत्पन्न होता है। वह शरीर धातुओं का सार शुक्र स्वरूप आत्मा और आत्मा में अधिष्ठित बीज धातु (पुँबीज) स्त्री और पुरुष के मैथुनेच्छा से प्रवृत्त होने पर हर्षयुक्त आत्मा से प्रेरित होकर पुरुष के शरीर से ( प्रत्येक अङ्गों से ) निकल कर उचित मार्ग ( योनिरन्ध्र ) से गर्भाशय में प्रवेश कर आर्तव ( स्त्री बीज ) से सम्बन्ध करता है अर्थात् वह पुँबीज, स्त्री बीज से मिल कर गर्भ का बीज स्वरूप कलल बन जाता है॥ ७॥

---

१. 'अधिष्ठितबीजधातुः' इति पा.।

ॐ तत्र पूर्वं चेतनाधातुः सत्त्वकरणो[1] गुणग्रहणाय प्रवर्तते; स हि हेतुः कारणं निमित्तमक्षरं कर्ता मन्ता वेदिता[2] बोद्धा द्रष्टा धाता ब्रह्मा विश्वकर्मा विश्वरूपः पुरुषः प्रभवोऽव्ययो नित्यो गुणी ग्रहणं प्रधानमव्यक्तं जीवो ज्ञः पुद्गलश्चेतनावान् विभुर्भूतात्मा चेन्द्रियात्मा चान्तरात्मा चेति । स गुणोपादानकालेऽन्तरिक्षं पूर्वतरमन्येभ्यो गुणेभ्य उपादत्ते, यथा— प्रलयात्यये सिसृक्षुर्भूतान्यक्षरभूत आत्मा सत्त्वोपादानः पूर्वतरमाकाशं सृजति, ततः क्रमेण व्यक्ततरगुणान् धातून् वाय्वादिकांश्चतुरः; तथा देहग्रहणेऽपि प्रवर्तमानः पूर्वतरमाकाशमेवोपादत्ते, ततः क्रमेण व्यक्ततरगुणान् धातून् वाय्वादिकांश्चतुरः । सर्वमपि तु खल्वेतद्गुणोपादानमणुना कालेन भवति ॥ ८ ॥

गर्भ में आत्मा के कार्य — शुद्ध आर्तव के साथ शुक्र का जब संयोग होता हैं तब गर्भ की उत्पत्ति किस प्रकार होती है इस प्रश्न की आशंका कर उत्तर दिया गया है। गर्भोत्पत्ति में सर्वप्रथम मन ही करण है जिसकी ऐसी चेतना धातु ( आत्मा ) गुण ग्रहण करने के लिए प्रवृत्त होता है। वह आत्मा ही हेतु, कारण, निमित्त, अक्षर, कर्ता, मन्ता (मननशील) वेदिता, बोद्धा, द्रष्टा, धाता, ब्रह्मा, विश्वकर्मा, विश्वरूप, पुरुष, प्रभव, अव्यय, नित्य गुणी, ग्रहण, प्रधान, अव्यक्त, जीव, ज्ञ, पुद्गल, चेतना वाला, विभु ( व्यापक ) भूतात्मा, इन्द्रियात्मा और अन्तरात्मा कहा जाता है। इस प्रकार इन पर्याय नामों से कहे जाने वाली चेतना धातु आत्मा गुण ग्रहण करने के समय ( अर्थात् शुक्र आर्तव के संयोग हो जाने पर ) सर्वप्रथम अन्य गुणों ( गुणियों ) की अपेक्षा आकाश की सृष्टि करता है। जैसे प्रलय के बाद भौतिक सृष्टि की इच्छा रखने वाला ब्रह्मा सत्त्वरूपी उपादान से युक्त आकाश की ही उत्पत्ति करता है। इसके बाद क्रम से व्यक्ततर गुण वाले चार वायु आदि धातुओं को उत्पन्न करता है। उसी प्रकार स्थूल शरीर को धारण करने में प्रवृत्त जीवात्मा ( लिङ्ग शरीर युक्त ) सर्वप्रथम आकाशरूपी उपादान का ही ग्रहण ( उत्पन्न ) करता है। इसके बाद क्रमशः व्यक्ततर गुण वाले वायु आदि चार धातुओं को ग्रहण करता है। इन सभी शब्द आदि गुणों से युक्त गुणवान महाभूतों के गुणों का उपादान ग्रहण अति शीघ्र ( अत्यल्पकाल में ) होता है ॥ ८ ॥

ॐ स सर्वगुणवान् गर्भत्वमापन्नः प्रथमे मासि संमूर्च्छितः सर्वधातुकलुषीकृतः[3] खेटभूतो भवत्यव्यक्तविग्रहः सदसद्भूताङ्गावयवः ॥ ९ ॥

**(क)** प्रथम मास में गर्भ का स्वरूप — सर्वगुण सम्पन्न वह आत्मा गर्भावस्था को प्राप्त होकर प्रथम मास में सर्वधातुओं का सम्मिश्रण स्वरूप संकलित रूप बनकर कफ धातु का स्वरूप धारण कर अव्यक्त शरीर वाला होता है। उस अव्यक्त शरीर में अङ्ग और प्रत्यङ्ग सत् और असत् दोनों रूप में रहते हैं ॥ ९ ॥

**विमर्श**—प्रथम मास में गर्भ की स्थिति क्या रहती है इस विषय में आचार्यों के विभिन्न मत होते हुए भी सिद्धान्ततः एक ही मत पाया जाता है। जैसे १. 'प्रथमे मासि कललं जायते।' (सुश्रुत), २. 'अव्यक्तः प्रथमे मासि सप्ताहात्कललो भवेत्।' ( वाग्भट ), ३. 'प्रथमे मासि संक्लेदभूतो धातुविमूर्च्छितः।' ( याज्ञवल्क्य )। कलल का स्वरूप शुक्रशोणित के संयोग होने पर द्रव एवं श्वेतवर्ण का होता है। 'खेटभूतः' शब्द का द्रव एवं श्वेत रूप वाले कफ से सादृश्य है। 'खेटभूतः' का चक्रपाणि ने 'श्लेष्मभूतः' और गङ्गाधर ने 'स्त्यानरूपः श्लेष्मवद् भवति।' अर्थ किया है।

---

१. 'सत्त्वोपकरणः' इति पा.। २. 'बोधयिता' इति पा.।

३. 'सर्वधातुकलनीकृतः' इति, 'सर्वधातुकललीकृतः' इति च पा.।

**❀ द्वितीये मासि घनः संपद्यते पिण्डः[1] पेश्यर्बुदं वा। तत्र घनः पुरुषः, पेशी स्त्री, अर्बुदं नपुंसकम् ॥ १० ॥**

**( ख )** द्वितीय मास में गर्भ स्वरूप — दूसरे मास में वह कलल घन ( गाढ़ा ) बन जाता है उसके तीन विभाग होते हैं, १. पिण्ड, २. पेशी और ३. अर्बुद के आकार वाला। उसमें यदि पिण्ड के आकार का हो तो पुरुष, पेशी की आकृति हो तो स्त्री और अर्बुद के आकार का हो तो नपुंसक बालक होता है ॥ १० ॥

**❀ तृतीये मासि सर्वेन्द्रियाणि सर्वाङ्गावयवाश्च यौगपद्येनाभिनिर्वर्तन्ते ॥ ११ ॥**

**( ग )** तृतीय मास में गर्भ-स्वरूप — तीसरे मास में सभी इन्द्रियाँ, सभी अङ्ग ( शिर आदि ) और सभी अवयव ( नासा, कर्ण, अंगुली आदि ) एक साथ ही उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ११ ॥

**विमर्श**—वाग्भट में 'व्यक्तीभवति मासेऽस्य तृतीये गात्रपञ्चकम्। मूर्धा द्वे सक्थिनी बाहू सर्वसूक्ष्माङ्गजन्म च। सममेव च मूर्धावैशेनं च सुखदुःखयोः।' एवं सुश्रुत में—'तृतीये हस्तपादशिरसां पञ्चपिण्डका निर्वर्तन्तेऽङ्गप्रत्यङ्गविभागश्च सूक्ष्मो भवति।' तथा अष्टाङ्गसंग्रह में—'तृतीये पञ्चधा प्ररोहन्ति तद्यथा सक्थिनी बाहू शिरश्च सक्थ्यादि प्ररोहैककालमेव च सर्वमङ्गावयवेन्द्रियाणि युगपत्सम्भवन्ति, अन्यत्र जन्मोत्तरकालजेभ्यो दन्तादिभ्यः क्रमेण तु स्फुटीभवन्ति।' इन आचार्यों के वाक्यों को देखने से सुश्रुत और वाग्भट के अनुसार तीसरे मास में पाँच पिण्डक की उत्पत्ति होती है। अष्टाङ्गसंग्रह में पाँच पिण्डका की उत्पत्ति एक साथ ही मानी गई है और सभी प्रत्यङ्गों की उत्पत्ति सूक्ष्म रूप से होती है। किन्तु क्रमिक उत्पत्ति नहीं होती। चरक ने पाँच पिण्डकाओं की उत्पत्ति न मान कर सभी अङ्ग प्रत्यङ्गों की उत्पत्ति साथ ही मानी है, क्योंकि पाँच पिण्डकायें शिर शाखा और धड़ की सूक्ष्म रूप हैं, अतः सभी अङ्ग प्रत्यङ्ग की उत्पत्ति सूक्ष्म रूप से होती है, ऐसा माना है। इसी बात को काश्यप संहिता में भी स्पष्ट किया है—'सर्वेन्द्रियाणि गर्भस्य सर्वाङ्गावयवास्तथा। तृतीये मासि युगपन्निर्वर्तन्ते यथाक्रमम्॥' ( का. शा. ) आधुनिक विचार से भी चरक का ही मत समर्थित प्रतीत होता है।

**❀ तत्रास्य केचिदङ्गावयवा मातृजादीनवयवान् विभज्य पूर्वमुक्ता यथावत्। महाभूतविकारप्रविभागेन त्विदानीमस्य[2] तांश्चैवाङ्गावयवान् कांश्चित् पर्यायान्तरेणापरांश्चानुव्याख्यास्यामः। मातृजादयोऽप्यस्य महाभूतविकारा एव। तत्रास्याकाशात्मकं शब्दः श्रोत्रं लाघवं सौक्ष्म्यं विवेकश्च, वाय्वात्मकं स्पर्शः स्पर्शनं रौक्ष्यं प्रेरणं धातुव्यूहनं चेष्टाश्च शारीर्यः, अग्न्यात्मकं रूपं दर्शनं प्रकाशः पक्तिरौष्ण्यं च, अबात्मकं रसो रसनं शैत्यं मार्दवं स्नेहः क्लेदश्च, पृथिव्यात्मकं गन्धो घ्राणं गौरवं स्थैर्यं मूर्तिश्चेति ॥ १२ ॥**

गर्भ में पञ्चमहाभूत के भाव — इस गर्भ का मातृज आदि अवयवों के अनुसार विभाग करके पहले खुड्डिकागर्भावक्रान्ति नामक अध्याय में कुछ अङ्ग और अवयवों का वर्णन उचित रूप में किया गया है। अब पञ्चमहाभूतों के विकार के विभाग के अनुसार उन्हीं कुछ अङ्गावयवों की और कुछ अन्य अङ्गावयवों की भी पर्याय से व्याख्या करेंगे। मातृज आदि जो भाव शरीर में बनते हैं वे सभी भाव पञ्चमहाभूत के विकार स्वरूप ही होते हैं। अर्थात् पञ्चमहाभूत से ही बनते हैं। १. गर्भ में शब्द, श्रोत्रेन्द्रिय, लघुता, सूक्ष्मता और विरे(वे)क ( विच्छेद ) ये आकाशीय विकार हैं। २. स्पर्श, स्पर्शनेन्द्रिय, रूक्षता, प्रेरणा, धातु की रचना या धातुओं का वहन करना और शरीर की अन्यान्य चेष्टाओं का होना ये सब वायवीय भाव हैं। ३. रूप, नेत्रेन्द्रिय, प्रकाश,

---

१. 'पिण्डः' इति हस्तलिखितपुस्तके न पठ्यते।

२. 'त्विदानीमपरांश्चैवाङ्गावयवान् पर्यायान्तरेणानुव्याख्यास्यामः' इति पा.।

पाचन क्रिया का होना, और शरीर में उष्णता का होना ये आग्नेय भाव हैं। ४. रस, जिह्वा, शीतलता, मृदुता, शरीर में स्नेह ( चिकनापन ) और क्लेद का उत्पन्न होना ये जलीय भाव हैं। ५. गन्ध, नासिका, गुरुता, स्थिरता और काठिन्य ये भाव पार्थिव हैं॥ १२॥

**विमर्श**—गर्भ में शरीर पञ्चमहाभूतों से बनता है, यह सभी आचार्य प्रायः स्वीकार करते हैं परन्तु किस महाभूत से किस अवयव की उत्पत्ति होती है इसमें परस्पर कुछ वैमत्य पाया जाता है जो निम्नलिखित कोष्ठक में प्रस्तुत किया जा रहा है—

| | आकाशात्मक भाव | वायवात्मक भाव | अग्न्यात्मक भाव | अबात्मक भाव | क्षित्यात्मक भाव |
|---|---|---|---|---|---|
| चरक संहिता | शब्द, श्रोत्र, लघुता, सूक्ष्मता, विवेक | स्पर्श, स्पर्शने० रूक्षता, प्रेरणा धातुव्यूहन, चेष्टाएँ | रूप, चक्षुरिन्द्रिय प्रकाश, पाचन, उष्णता | रस, रसनेन्द्रिय शैत्य, मार्दव स्नेह, क्लेद | गन्ध, घ्राण गौरव, स्थैर्य मूर्ति (काठिन्य) |
| सुश्रुत संहिता | शब्द, शब्देन्द्रिय विविक्तता सर्वच्छिद्र-समूह | स्पर्श, स्पर्शनेन्द्रिय, चेष्टाएँ, स्पन्दन, लघुता | रूप, रूपेन्द्रिय वर्ण, सन्ताप, भ्राजिष्णुता, पक्ति, अमर्ष, तैक्ष्ण्य, शौर्य | रस, रसनेन्द्रिय सर्वद्रवसमूह, गुरुता, शैत्य, स्नेह, शुक्र | गन्ध, गन्धेन्द्रिय सर्व मूर्त समूह, गुरुता |
| काश्यप संहिता | शब्द, श्रोत्र, लाघव, सौक्ष्म्य, विवेक, मुख, कण्ठ, कोष्ठ | स्पर्श, स्पर्शने० रौक्ष्य, प्रेरणा, धातुव्यूहन, प्राण, अपान, शरीर की चेष्टाएँ | रूप, चक्षुरिन्द्रिय प्रकाश, पित्त पक्ति, उष्मा शरीर वृद्धि | रस, रसनेन्द्रिय शैत्य, मार्दव, द्रव, स्नेह, क्लेद, कफ, मेद, रक्त, मांस, शुक्र | गन्ध, घ्राणेन्द्रिय गौरव, स्थैर्य मूर्ति |

**❀ एवमयं लोकसंमितः पुरुषः। यावन्तो हि लोके मूर्तिमन्तो भावविशेषास्तावन्तः पुरुषे, यावन्तः पुरुषे तावन्तो लोके इति; बुधास्त्वेवं द्रष्टुमिच्छन्ति॥ १३॥**

लोक तथा पुरुष साम्य का उपदेश — इस प्रकार यह पुरुष लोक संमित अर्थात् जगत् के तुल्य है, जितने ही लोक में मूर्तिमान् ( स्वरूप वाले ) भाव ( कार्य ) विशेष हैं उतने ही भाव ( कार्य ) विशेष पुरुष में भी है और जितने भाव-विशेष पुरुष में हैं उतने ही लोक में हैं। विद्वान् पुरुष ऐसा ही देखना चाहते हैं, अर्थात् लोक और पुरुष में साम्य समझते हैं॥ १३॥

**विमर्श**—इसे ही दार्शनिक जगत् में 'पिण्ड ब्रह्माण्ड' न्याय कहा जाता है, अर्थात् 'यत्पिण्डे ( मनुष्य शरीरे ) तत्ब्रह्माण्डे, यत्ब्रह्माण्डे, तत्पिण्डे।' उपर्युक्त दर्शन का आधार बहुत व्यापक प्रतीत होता है। सम्भवतः Space Research से इस सिद्धान्त पर पुनः कोई प्रकाश पड़े जिसकी सम्भावना आजकल अधिक दिखाई दे रही है।

**❀ एवमस्येन्द्रियाण्यङ्गावयवाश्च यौगपद्येनाभिनिर्वर्तन्तेऽन्यत्र तेभ्यो भावेभ्यो येऽस्य जातस्योत्तरकालं जायन्ते; तद्यथा—दन्ता व्यञ्जनानि व्यक्तीभावस्तथायुक्तानि चापराणि।**

१. 'शुक्ररजोव्यक्तीभावः' इति पा.।

**एषा प्रकृतिः, विकृतिः पुनरतोऽन्यथा। सन्ति खल्वस्मिन् गर्भे केचिन्नित्या भावाः, सन्ति चानित्याः केचित्। तस्य य एवाङ्गावयवाः सन्तिष्ठन्ते, त एव स्त्रीलिङ्गं पुरुषलिङ्गं नपुंसकलिङ्गं वा बिभ्रति। तत्र स्त्रीपुरुषयोर्ये वैशेषिका भावाः प्रधानसंश्रया गुणसंश्रयाश्च, तेषां यतो भूयस्त्वं ततोऽन्यतरभावः। तद्यथा—क्लैब्यं भीरुत्वमवैशारद्यं मोहोऽनवस्थानमधोगुरुत्वमसहनं शैथिल्यं मार्दवं गर्भाशयबीजभागस्तथायुक्तानि चापराणि स्त्रीकराणि, अतो विपरीतानि पुरुषकराणि, उभयभागावयवा[1] नपुंसककराणि भवन्ति ॥ १४ ॥**

जन्मोत्तर काल में उत्पन्न होने वाले अङ्ग — इस प्रकार भ्रूण की इन्द्रियाँ और अङ्ग एवं प्रत्यङ्ग एक साथ ही उत्पन्न होते हैं, पर उनको छोड़ कर जो भाव जन्म के बाद व्यक्त होते हैं जैसे दाँत, व्यञ्जन ( चिह्न जैसे बाल्यावस्था समाप्त होने पर दाढ़ी, मूँछ, कक्षा और गुह्य प्रदेश में लोम का होना, स्त्रियों में स्तन का उभार होना ), व्यक्ती भाव—समय से रज, शुक्र आदि अन्य इसी प्रकार के भाव जो जन्मोत्तर काल में उत्पन्न होते हैं ( जैसे तरुणास्थियों का संयुक्त होना ) ये प्रकृति हैं। पुनः विकृति इसके विपरीत को कहते हैं। इस गर्भ में कुछ नित्य भाव हैं और कुछ भाव अनित्य होते हैं। उस गर्भ में जो अङ्गावयव नित्य होते हैं वे ही अङ्गावयव स्त्रीलिङ्ग, पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग को धारण करते हैं। गर्भ में स्त्रीलिङ्ग और पुँल्लिङ्ग भावों में जिस भाव की विशेष रूप से प्रधानता होती है, वह प्रधानता, अधिकतावश हो या गुण के अनुसार हो, उसी के अनुसार सन्तान उत्पन्न होती है ( अर्थात् स्त्री भावों की प्रधानता होने पर स्त्री और पुरुष भावों की प्रधानता होने पर पुरुष की उत्पत्ति होती है )। जैसे—क्लैब्य ( वृष्य शक्ति का न होना ), भीरुत्व ( डरपोंक होना ), अवैशारद्य, मोहमुग्धता, अनवस्थान ( मन का चञ्चल रहना ), अधोगुरुत्व, असंहनन, शैथिल्य मार्दव ( और सभी भावों का मृदु होना ), इसी प्रकार और अन्य भावों का इन प्रधानसंश्रय और गुणसंश्रय के अनुकूल होना ( जैसे स्त्री के समान चेष्टा करना ), स्त्रीकर भाव कहा जाता है। इसके विपरीत भावों की प्रधानता होने पर उनको पुरुषकर भाव कहा जाता है। दोनों भावों की प्रधानता होना उनको नपुँसककर भाव कहा जाता है ॥१४॥

**विमर्श**—यद्यपि भिन्न-भिन्न अङ्गों की उत्पत्ति के विषय में आचार्यों का वैमत्य है पर सिद्धान्त में वंशांकुरवत्, चूतफलवत् सभी अङ्गों की उत्पत्ति साथ ही होती है पर जो भाव जन्मोत्तर काल में होने वाले हैं, वे बाद में अपने-अपने समय पर होते हैं, जैसे—दाँत निकलना, मूछ का आना, स्तन का मोटा होना, आर्तव का निकलना आदि इसे आचार्य ने प्रकृति माना है, इससे भिन्न को विकृति माना है।

*** तस्य यत्कालमेवेन्द्रियाणि संतिष्ठन्ते, तत्कालमेव चेतसि वेदना निर्बन्धं प्राप्नोति; तस्मात्तदा प्रभृति गर्भः स्पन्दते, प्रार्थयते च जन्मान्तरानुभूतं यत् किंचित्, तद्द्वैहृदय्यमाचक्षते वृद्धाः। मातृजं चास्य हृदयं मातृहृदयेनाभिसंबद्धं भवति रसवाहिनीभिः संवाहिनीभिः[2]; तस्मात्तयोस्ताभिर्भक्तिः संस्पन्दते[3]। तच्चैव कारणमवेक्षमाणा न द्वैहृदय्यस्य[4] विमानितं गर्भमिच्छन्ति कर्तुम्। विमानने ह्यस्य दृश्यते विनाशो विकृतिर्वा। समानयोगक्षेमा हि तदा भवति गर्भेण केषुचिदर्थेषु माता। तस्मात् प्रियहिताभ्यां गर्भिणीं विशेषेणोपचरन्ति कुशलाः ॥ १५ ॥**

दोहद की उत्पत्ति (Cravings of Pregnancy)— उस गर्भ के शरीर में जिस समय इन्द्रियाँ अभिव्यक्त होती हैं उसी समय उस गर्भ के मन में वेदना (सुख-दुःख की प्राप्ति) होती है इसलिए उसी

१. 'उभयभागभावानि' इति 'उभयभावा' इति च पा.। २. 'रसहारिणीभिः' इति पा.।
३. 'संपद्यते' इति पा.। ४. 'द्वैहृदय्याविमानितम्' इति पा०।

समय से गर्भमें स्पन्दन क्रिया होती है और अनेक जन्मों में अनुभव किये हुए इन्द्रिय-विषयों की वह इच्छा करता है और वह इच्छा माता के हृदय से व्यक्त होती है। इसलिए उस काल में द्वैहृदय्य उसकी संज्ञा होती है ऐसा वृद्ध लोग कहते हैं। गर्भ का हृदय माता के हृदय से उत्पन्न होता है और गर्भ-पोषण के लिए रसवाही धमनियों के द्वारा माता के हृदय से बालक का हृदय सम्बद्ध रहता है इसलिए उन रसवाहिनी धमनियों के द्वारा बालक अपनी इच्छा को माता के हृदय के द्वारा प्रगट करता है। इसी कारण को समझते हुए विद्वान् दौहृद का अपमान करना नहीं चाहते हैं। यदि दौहृद का अपमान कर दिया जाय तो गर्भ का नाश या गर्भ में विकृति उत्पन्न हो जाती है। उस समय जब कि गर्भ माता के हृदय के द्वारा अपनी इच्छा को प्रगट करता है तो गर्भिणी माता गर्भ के किसी-किसी विषयों में समान योग-क्षेम वाली होती हैं अर्थात् बालक के इच्छानुसार वस्तुओं की प्राप्ति होने पर स्वस्थ और न प्राप्त होने पर अस्वस्थ होती है। इसलिए कुशल विद्वान् प्रिय और हितकारी वस्तुओं से विशेष रूप में गर्भिणी की परिचर्या करते हैं ( अर्थात् जो गर्भिणी के लिए प्रिय होता है और जो उसके लिए हितकारी होता है वही वस्तु उसके आहार-विहार में प्रयुक्त करते हैं ) ॥ १५ ॥

**विमर्श**—सभी अङ्ग-प्रत्यङ्गों के साथ-साथ सूक्ष्म रूप से इन्द्रियाधिष्ठानों की भी उत्पत्ति होती है। जब इनमें हृदय सामान्य रूप से विकसित हो जाता है और मन का कार्यालय मस्तिष्क भी विकसित हो जाता है तब तीसरे मास में सभी इन्द्रियाँ अपने-अपने कार्य का ज्ञान करने में प्रवृत्त हो जाती हैं। इसीलिए सुख-दुःख आदि सभी विषयों का ज्ञान गर्भ में हो जाता है इसी बात को काश्यप संहिता में भी स्पष्ट रूप से कहा गया है—'सर्वेन्द्रियाणि गर्भस्य सर्वाङ्गावयवास्तथा। तृतीये मासि युगपन्निर्वर्तन्ते यथाक्रमम्॥ प्रस्पन्दने चेतयति वेदनां चावबुद्ध्यते।'

जब सुख-दुःख का ज्ञान होता है तो जिस प्रकृति का बालक होता है और वह जो विषय पूर्व जन्म में अनुभव किया रहता है उसी के अनुसार अपनी इच्छाओं को व्यक्त करता है जिससे बालक के भावी प्रकृति का ज्ञान होता है, जैसा कि सुश्रुत में स्पष्ट बताया है—'राजसंदर्शने यस्या दौहृदं जायते स्त्रियाः। अर्थवन्तं महाभागं कुमारं सा प्रसूयते॥ दुकूलपट्टकौषेयभूषणादिषु दौहृदात्। अलङ्कारैषिणं पुत्रं ललितं सा प्रसूयते॥ आश्रमे संयतात्मानं धर्मशीलं प्रसूयते। देवताप्रतिमायान्तु प्रसूते पार्षदोपमम्॥ गोधामांसाशने पुत्रं सुषुप्सुं धारणात्मकम्। गवां मांसे च बलिनं सर्वक्लेशसहं तथा॥' माहिषे दौहृदाच्छूरं रक्ताक्षं लोमसंयुतम्। वाराहमांसात् स्वप्नालुं शूरं सञ्जनयेत् सुतम्॥ मार्गाद्विक्रान्तजङ्घालं सदावनचरं सुतम्। सृमराद्विग्नमनसं नित्यभीतं च तैत्तिरात्॥ अतोऽनुक्तेषु या नारी समभिध्याति दौहृदम्। शरीराचारशीलैः सा समानं जनयिष्यति॥ कर्मणा चोदितं जन्तोर्भवितव्यं पुनर्भवेत्। यथा तथा दैवयोगाद्दौहृदं जनयेद्धृदि॥'

यदि माता की इच्छा का विघात कर दिया जाय तो अनेक उपद्रव होते हैं जैसा कि—'दौहृद विमाननात् कुब्जं, कुणिं, खञ्जं, जडं, वामनं, विकृताक्षमनक्षं वा नारी सुतं जनयति। सा प्राप्तदौहृदा पुत्रं जनयेद्धि गुणान्वितम्। अलब्धदौहृदा गर्भे लभेतात्मनि वा भयम्॥' (सुश्रुत. शा. अ. ४)। चरक ने तीसरे मास में ही दौहद और स्पन्दन का वर्णन किया है पर सुश्रुत ने चौथे मास से इनका प्रारंभ बताया है। अष्टाङ्गसंग्रह में—'अन्ये तु पक्षत्रयात् प्रभृत्यापञ्चमासात् दौहृदकालमाहुः।' से तीन पक्ष के बाद और पाँच मास के पहले तक दौहृद काल माना है।

**§ तस्या गर्भापत्तेर्द्वैहृदय्यस्य च विज्ञानार्थं लिङ्गानि समासेनोपदेक्ष्यामः। उपचार[1]-साधनं ह्यस्य ज्ञाने, ज्ञानं च लिङ्गतः, तस्मादिष्टो लिङ्गोपदेशः। तद्यथा—आर्तवादर्शनमा-**

१. 'उपचारसंबोधनम्' इति पा.।

**स्यसंस्रवणमनन्नाभिलाषश्छर्दिररोचकोऽम्लकामता च विशेषेण श्रद्धाप्रणयनमुच्चावचेषु भावेषु गुरुगात्रत्वं चक्षुषोर्ग्लानिः स्तनयोः स्तन्यमोष्ठयोः स्तनमण्डलयोश्च कार्ष्ण्यमत्यर्थं श्वयथुः पादयोरीषल्लोमराज्युद्गमो योन्याश्चाटालत्वमिति गर्भे पर्यागते रूपाणि भवन्ति ॥१६॥**

गर्भिणी के लक्षण [Signs of Pregnancy]— उस गर्भिणी के गर्भकी प्राप्ति और द्वैहृदय्य के विशेष ज्ञान के लिए लक्षणों का संक्षेप में उपदेश कर रहे हैं क्योंकि इसका ज्ञान हो जाने पर उपचार के साधन में सुविधा होती है और इसका ज्ञान लक्षणोंसे ही होता है अतः लक्षणों का उपदेश करना यहाँ आवश्यक है। वे ये हैं—१. आर्तवादर्शन (आर्तव का बन्द हो जाना), २. आस्यसंस्रवण (मुख से बार-बार पानी का आना ), ३. अनन्नाभिलाष ( अन्न खाने की इच्छा का न होना ), ४. वमन, ५. भोजन में अरुचि, ६. खट्टी या चरपरी वस्तु खाने की इच्छा की प्रबलता, ७. आहार एवं विहार आदि भावों में ऊँच और नीच की बार-बार इच्छा का होना अर्थात् कभी उच्च ( उत्तम ) आहार-विहार में मन लग जाय और कभी नीच ( हीन गुण वाले ) आहार-विहार में, ८. शरीर में भारीपन का अनुभव का होना, ९. आँखों में ग्लानि का होना, १०. स्तनों में दूध का आ जाना, ११. दोनों ओठ एवं दोनों स्तनमण्डल का अधिक काला हो जाना है। १२. पैरों में कुछ-कुछ शोथ का हो जाना, १३. रोमराजी का उद्गम, १४. योनि का अत्यर्थ विस्तृत हो जाना। ये सभी लक्षण गर्भ-प्राप्ति के होते हैं ॥ १६ ॥

**विमर्श**—गर्भिणी के लक्षणों का उपर्युक्त वर्णन आधुनिक वर्णन से साम्य रखता है। संक्षेप में आधुनिक दृष्टि से प्रथम मास में प्रातः काल जी मचलाना, वमन होना, कोष्ठबद्धता, दुर्बलता, स्तनों की वृद्धि इन लक्षणों के साथ-साथ आर्तव का दिखाई न देना इत्यादि गर्भ के निश्चायक लक्षण माने जाते हैं। दूसरे मास में पूर्व के लक्षणों के साथ-साथ स्तनों में वृद्धि अधिक पाई जाती है, स्तनमण्डल काले हो जाते हैं, टटोलने से उसमें ग्रंथि प्रतीत होती है स्तन-चूचुक गहरा काला हो जाता है, Hegar's sign (हेगार का चिह्न) प्रकट हो जाता है। इसमें गर्भाशय-गात्र का निचला भाग ऊपर के भाग तथा ग्रीवा की अपेक्षा अधिक कोमल होता है इसे ज्ञात करने के लिए एक हाथ की अंगुली योनि के अग्र कोण में रखी जाती है दूसरे हाथ की अंगुली कोष्ठ की ओर से गर्भाशय के पीछे ले जाकर अन्दर की अंगुली से मिलाने की चेष्टा की जाती है तो परस्पर दोनों हाथ की अगुलियाँ मिल जाती है और बीच में कुछ प्रतीत नहीं होता।

**सा यद्यदिच्छेत्तत्तदस्यै दद्यादन्यत्र गर्भोपघातकरेभ्यो भावेभ्यः ॥ १७ ॥**

गर्भिणी की इच्छा पूर्ति आवश्यक — द्विहृदया गर्भिणी जिन-जिन इच्छाओं को व्यक्त करती हैं उन सभी इच्छाओं की यथासम्भव पूर्ति अवश्य करनी चाहिए पर गर्भ को नष्ट करने वाले भावों को छोड़ कर अर्थात् जिससे गर्भ नष्ट होने का भय हो उस आहार एवं विहार से गर्भिणी को दूर रखे ॥ १७ ॥

**ॐ गर्भोपघातकरास्त्विमे भावा भवन्तिः; तद्यथा—सर्वमतिगुरूष्णतीक्ष्णं दारुणाश्च चेष्टाः; इमांश्चान्यानुपदिशन्ति वृद्धाः—देवतारक्षोऽनुचरपरिरक्षणार्थं न रक्तानि वासांसि बिभृयान्न मदकराणि मद्यान्यभ्यवहरेन्न यानमधिरोहेन्न मांसमश्नीयात् सर्वेन्द्रियप्रतिकूलांश्च भावान् दूरतः परिवर्जयेत्, यच्चान्यदपि किञ्चित् स्त्रियो विद्युः ॥ १८ ॥**

गर्भोपघातकर भाव — ये आगे बताये गए भाव गर्भ को नष्ट करने वाले होते हैं जैसे—सभी प्रकार से अति गुरु, अति उष्ण, अतितीक्ष्ण आहारों का सेवन, दारुण ( कठिन ); चेष्टायें, वृद्ध लोग गर्भको नष्ट करनेवाले इन अन्य भावोंका उपदेश करते हैं जैसे-देवता और राक्षसों के अनुचरों से

रक्षा करने के लिए रक्त वस्त्रों को धारण न करे, मदकारक अन्न-पान का सेवन न करे, सवारी पर न चढ़े मांस न खाय, सभी इन्द्रियों के लिये जो वस्तु हानिकारक हों उससे दूर रहे और भी इसके अतिरिक्त जिस किसी वस्तु को त्यागने के लिए वृद्ध एवं अनुभवी वृद्धा स्त्रियाँ कहें उसको भी गर्भोपघातकर भाव कहते हैं। उसका भी त्याग कर देना चाहिए ॥ १८ ॥

**ॐ तीव्रायां तु खलु प्रार्थनायां काममहितमप्यस्यै हितेनोपहितं दद्यात् प्रार्थनाविनयनार्थम्। प्रार्थनासंधारणाद्धि वायुः प्रकुपितोऽन्तःशरीरमनुचरन् गर्भस्यापद्यमानस्य विनाशं वैरूप्यं वा कुर्यात् ॥ १९ ॥**

इच्छाभिघात से हानि — यदि गर्भिणी स्त्री किसी गर्भोपघातकर भाव की अर्थात् जिससे गर्भ हानि की संभावना है उसे ही प्रबल इच्छाओं के द्वारा मांग करती है तो उसकी इच्छा के अनुसार अहित वस्तु को हित वस्तुओं के साथ या कल्पनाओं के द्वारा उसको हित बनाकर देना चाहिए जिससे उसकी प्रबल इच्छा शान्त हो। यदि उसकी इच्छाओं के अनुकूल वस्तुओं की प्राप्ति उसे नहीं होती है तो इच्छाओं को रोकने से कुपित हुई वायु अन्तः शरीर में चलते हुए गर्भाशय में प्राप्त-गर्भ का विनाश अथवा गर्भ को कुरूप कर देती है। ( इसलिए गर्भिणी की इच्छाओं का प्रतिघात नहीं करना चाहिए ) ॥ १९ ॥

**ॐ चतुर्थे मासि स्थिरत्वमापद्यते गर्भः, तस्मात्तदा गर्भिणी गुरुगात्रत्वमधिकमापद्यते विशेषेण ॥ २० ॥**

**(घ)** चतुर्थ मास में गर्भस्वरूप — चौथे मास में गर्भ में स्थिरता उत्पन्न हो जाती है, अर्थात् पहले की अपेक्षा बड़ा बन जाता है इसलिए चौथे मास में गर्भिणी का शरीर अधिक भारी प्रतीत होता है॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने चौथे मास में अङ्ग-प्रत्यङ्ग का विभाग एवं चेतना की अभिव्यक्ति मानी है और चौथे मास से ही दौर्हृद के लक्षणों का प्रादुर्भाव भी माना है यथा—'चतुर्थे सर्वाङ्गप्रत्यङ्गविभागः प्रव्यक्ततरो भवति।' ( सु. शा. अ. ३ )। इस वैमत्य का कारण यह है कि तीसरे मास में ये लक्षण स्पष्ट प्रतीत नहीं होते क्योंकि वे अतिसूक्ष्म होते हैं और वे चौथे मास में व्यक्ततर हो जाते हैं। अतः सुश्रुत ने चौथा मास में ही दौर्हृद और चेतना-प्रादुर्भाव का समय माना है।

**ॐ पञ्चमे मासि गर्भस्य मांसशोणितोपचयो भवत्यधिकमन्येभ्यो मासेभ्यः, तस्मात्तदा गर्भिणी कार्श्यमापद्यते विशेषेण ॥ २१ ॥**

**(ङ)** पञ्चम मास में गर्भ का स्वरूप — पाँचवे मास में अन्य मासों की अपेक्षा गर्भस्थ बालक में मांस और रक्त की अधिक वृद्धि होती है। अतः गर्भिणी इस मास में विशेष कृश हो जाती है ॥२१॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'पञ्चमे मनः प्रतिबुद्धतरं भवति' अष्टाङ्गसंग्रह में-'पञ्चमे मनः प्रतिबुद्धतरं भवति मांसशोणितोपचश्च' तथा गर्भोपनिषद् में 'पञ्चमे पृष्ठवंशो भवति', काश्यपसंहिता में—'मांसशोणितवृद्धिस्तु पञ्चमे मासि जीवक। गर्भिणी पञ्चमे मासि तस्मात्कार्श्येन युज्यते ॥' आदि मतान्तर देखने को मिलते है पर सिद्धान्ततः सबका मत एक ही है।

**ॐ षष्ठे मासि गर्भस्य बलवर्णोपचयो भवत्यधिकमन्येभ्यो मासेभ्यः, तस्मात्तदा गर्भिणी बलवर्णहानिमापद्यते विशेषेण ॥ २२ ॥**

**( च )** छठे मास में गर्भ का स्वरूप — छठे मास में गर्भ का अन्य मासों की अपेक्षा बल, वर्ण का उपचय अधिक होता है। इसलिए छठे मास में गर्भिणी के बल और वर्ण की विशेष कर हानि हो जाती है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—यह बात अष्टांगसंग्रह में और गर्भोपनिषद् में इस प्रकार बताया है यथा—'षष्ठे

केशरोमनखास्थिस्नाय्वादीन्यभिव्यक्तानि बलवर्णोपचयश्च' तथा 'षष्ठे मासे मुखनासिकाक्षिश्रोत्राणि भवन्ति ।' सुश्रुत ने इसके अतिरिक्त छठे मास में बुद्धि की विशेषता बतायी है।

**ꣳ सप्तमे मासि गर्भः सर्वैर्भावैराप्याय्यते, तस्मात्तदा गर्भिणी सर्वाकारैः क्लान्ततमा भवति ॥ २३ ॥**

**(छ)** सातवें मास में गर्भ का स्वरूप — सातवें मास में गर्भ सभी प्रकार से पुष्ट होता है। इसलिए गर्भिणी और मास की अपेक्षा इस मास में अधिक दुर्बल एवं उदास प्रतीत होती है ॥२३॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी सातवें मास में सभी प्रकार से गर्भ की पुष्टि मानी है।

**ꣳ अष्टमे मासि गर्भश्च मातृतो गर्भतश्च माता रसहारिणीभिः[1] संवाहिनीभिर्मुहुर्मुहुरोजः परस्परत आददाते गर्भस्यासंपूर्णत्वात्[2]। तस्मात्तदा गर्भिणी मुहुर्मुहुर्मुदा युक्ता भवति मुहुर्मुहुश्च म्लाना, तथा गर्भः; तस्मात्तदा गर्भस्य जन्म व्यापत्तिमद्भवत्योजसोऽनवस्थितत्वात्[3]। तं चैवार्थमभिसमीक्ष्याष्टमं मासमगण्यमित्याचक्षते कुशलाः ॥ २४ ॥**

**(ज)** आठवें मास में गर्भ का स्वरूप और ओज का अस्थिरत्व — आठवें मास में रससंवाहिनी के द्वारा ओज माता से गर्भ के हृदय में और गर्भ से माता के हृदय में परस्पर आता-जाता रहता है क्योंकि गर्भ पूर्ण रूप से तैयार नहीं रहता। इसलिए माता आठवें मास में बार-बार प्रसन्न और बार-बार उदास हुआ करती है ( अर्थात् जब ओज गर्भ के हृदय में चला जाता है, तब माता उदास हो जाती है, जब पुनः ओज माता के हृदय में चला आता है, तब माता प्रसन्न दिखाई पड़ती है। इसी प्रकार जब गर्भ में ओज रहता है, तो गर्भ में प्रसन्नता रहती है जब ओज माता में चला आता है तो उदासी छा जाती है)। इस मास में यदि बालक का जन्म हो जाता है तो उसका जीवन संकटमय हो जाता है, क्योंकि ओज की स्थिति अस्थिर रहती है, इसीलिए कुशल चिकित्सक प्रसव होने के लिए अष्टममास को अगण्य ( अर्थात् प्रसव के योग्य नहीं ) समझते हैं ॥ २४ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने आठवें मास में उत्पन्न बालक की जीवन-स्थिति को ओज की अनवस्थिति होने से ही नहीं मानी है, उनके अनुसार आठवें मास में उत्पन्न बालक नैर्ऋत नामक यक्ष का भाग होता है, इसलिए वह नहीं बचता है। यदि बालक उत्पन्न हो जावे तो उसे मांस और भात की बलि देनी चाहिए। इस प्रकार इन वाक्यों का आलोचन करने पर यही सिद्ध होता है कि आठवें मास के बालक की जीवन स्थिति सन्देहपूर्ण रहती है। उपर्युक्त कथन से नारी का भी जीवन संशययुक्त रहता है पर बालक की मृत्यु निश्चित बतलायी है। तात्पर्य यह कि ओज के बार-बार संचरण करने से माता बार-बार म्लान और मुदित होती है यदि माता की म्लानावस्था में बालक भूमिष्ठ हो जाता है तो माता का भी जीवन संकटमय हो जाता है। आधुनिक दृष्टि से भी सातवें-आठवें महीने के बालक के जीवन में संदेह रहता है। क्योंकि उसमें ओज प्राणशक्ति ( Vitality ) का अभाव रहता है। इस मास में गर्भ के मुख पर से रोम लुप्त होने लगते हैं नख अङ्गुलियों के सिरों तक पहुंच जाते हैं। अण्ड कभी-कभी एक अण्ड कोष में चले आते हैं।

**ꣳ तस्मिन्नेकदिवसातिक्रान्तेऽपि नवमं मासमुपादाय प्रसवकालमित्याहुरादशमान्मासात्। एतावान् प्रसवकालः, वैकारिकमतः परं[4] कुक्षाववस्थानं गर्भस्य ॥ २५ ॥**

**(झ)** नवें मास में प्रसवकाल—आठवें मास के बाद एक दिन बीत जाने पर ही अर्थात् नवमें मास से लेकर १०वें मास तक विघ्नरहित प्रसव काल माना गया है। प्रसव का यही समय निश्चित रूप से

१. 'रसवाहिनीभिः' इति पा.। २. 'गर्भस्य संपूर्णत्वात्' इति पा.।
३. 'भवत्यधिकम्' इति पा.। ४. 'अत ऊर्ध्वमवस्थानम्' इति पा.।

होता है। दस मास व्यतीत हो जाने के बाद यदि गर्भ गर्भाशय में ही रह जाता है तो उसे विकृति माना जाता है॥ २५॥

**एवमनयाऽऽनुपूर्व्याऽभिनिर्वर्तते कुक्षौ ॥ २६ ॥**

गर्भ प्रकरण का उपसंहार — इस प्रकार इस क्रम से यह गर्भ गर्भाशय में उत्पन्न होता है॥

*** मात्रादीनां खलु गर्भकराणां भावानां संपदस्तथा वृत्तस्य सौष्ठवान्मातृतश्चैवोपस्नेहोपस्वेदाभ्यां कालपरिणामात् स्वभावसंसिद्धेश्च कुक्षौ वृद्धिं प्राप्नोति ॥ २७ ॥**

( ५ ) प्रश्न : गर्भवृद्धि के कारण ( यश्चास्य वृद्धिहेतुः ) का उत्तर — माता, पिता, आत्मा, सात्म्य, सत्त्व, रस आदि गर्भकर ६ भावों की सम्पत्ति ( अदोषता ) होने से और माता के वृत्त ( आहार-विहार और आचार ) की सुष्ठुता होने से ( अर्थात् गर्भिणी के लिए बनाए गए नियम एवं आहार का समुचित रूप से सेवन से ), माता के हृदय से आयी हुई रसवाहिनी के द्वारा प्राप्त उपस्नेह और माता के ही शरीर से प्राप्त उपस्वेद से और काल द्वारा परिपाक होने से एवं स्वभावसिद्ध अपने बढ़ने वाली प्रकृति से गर्भ गर्भाशय में वृद्धि को प्राप्त करता है॥ २७॥

*** मात्रादीनामेव तु खलु गर्भकराणां भावानां व्यापत्तिनिमित्तमस्या जन्म भवति ॥२८॥**

( ६ ) प्रश्न : गर्भ की व्यापत्ति ( अजन्म ) में कारण ( यतश्चास्याजन्म ) का उत्तर — माता और पिता आदि गर्भकर भावों में व्यापत्ति ( दुष्टि ) होने से गर्भ का जन्म नहीं होता, अर्थात् माता के आर्तव एवं गर्भाशय के विकृत होने पर और पिता के शुक्र में विकृति होने से गर्भ की उत्पत्ति ही नहीं होती, सात्म्य आदि भावों की विकृति होने पर गर्भ धारण होने पर भी उसकी मृत्यु हो जाती है या विकृति हो जाती है अतः उसे भी अजन्म ही माना जाता है॥ २८॥

**ये ह्यस्य कुक्षौ वृद्धिहेतुसमाख्याता भावास्तेषां विपर्ययादुदरे विनाशमापद्यते, अथवाऽप्यचिरजातः स्यात् ॥ २९ ॥**

( ७ ) प्रश्न : कुक्षि में गर्भ के नाश में हेतु ( यतश्च जायमानः कुक्षौ विनाशं प्राप्नोति ) का उत्तर — जो गर्भाशय में गर्भवृद्धि के कारण बताए गए हैं उनमें यदि विपरीतता आ जाय तो गर्भ का उदर में ही विनाश ( मृत्यु ) हो जाता है अथवा उसका स्राव या पात हो जाता है॥ २९॥

*** यतस्तु कार्त्स्न्येनाविनश्यन् विकृतिमापद्यते, तदनुव्याख्यास्यामः—यदा स्त्रिया दोषप्रकोपणोक्तान्यासेवमानाया दोषाः प्रकुपिताः शरीरमुपसर्पन्तः शोणितगर्भाशयावुपपद्यन्ते[1], न च कार्त्स्न्येन शोणितगर्भाशयौ दूषयन्ति, तदेयं[2] गर्भं लभते स्त्री; तदा तस्य गर्भस्य मातृजानामवयवानामन्यतमोऽवयवो विकृतिमापद्यत एकोऽथवाऽनेके, यस्य यस्य ह्यवयवस्य बीजे बीजभागे वा दोषाः प्रकोपमापद्यन्ते, तं तमवयवं विकृतिराविशति। तदा ह्यस्याः शोणिते गर्भाशयबीजभागः प्रदोषमापद्यते, तदा वन्ध्यां जनयति; यदा पुनरस्याः शोणिते गर्भाशयबीजभागावयवः प्रदोषमापद्यते, तदा पूतिप्रजां जनयति; यदा त्वस्याः शोणिते गर्भाशयबीजभागावयवः स्त्रीकराणां च शरीरबीजभागानामेकदेशः प्रदोषमापद्यते, तदा स्त्र्याकृतिभूयिष्ठामस्त्रियं वार्तां[3] नाम जनयति, तां स्त्रीव्यापदमाचक्षते ॥३०॥**

( ८ ) प्रश्न : जिससे गर्भ सम्पूर्ण रूप से नष्ट न होकर विकृति को प्राप्त होता है ? ( यतश्च कार्त्स्न्येनाविनश्यन् विकृतिमापद्यते ) का उत्तर — गर्भ में विकृत आर्तव का प्रभाव जिन कारण से गर्भ सम्पूर्ण रूप से नष्ट न होकर विकृति को प्राप्त होता है उनकी अब व्याख्या करेंगे। जब वातादि दोषों को प्रकुपित करने वाले आहार-विहार का स्त्री सेवन करती है तब वातादि दोष

१. 'शोणितगर्भाशयोपघातायोपपद्यन्ते' इति पा.। २. 'तदा यम्' इति पा.।

३. 'रान्ताम्' इति पा.।

कुपित होकर शरीर में फैलते हुए रक्त और गर्भाशय को प्राप्त करते हैं, परन्तु सम्पूर्ण रक्त अथवा गर्भाशय को दूषित नहीं करते हैं ऐसी दशा में जब वह स्त्री गर्भ धारण करती है तब उस गर्भ के मातृज और पितृज अवयवों में से किसी एक अथवा अधिक अवयवों में विकृति उत्पन्न हो जाती है। जिस-जिस अवयव के बीज में अथवा बीज भाग में दोष प्रकुपित होते हैं उन-उन बीजों या बीजभागों से उत्पन्न होने वालेअवयवों में विकृति होती है। जब उस स्त्री के शोणित तथा गर्भाशय के बीजभाग प्रदुष्ट होते हैं तब वह स्त्री वन्ध्या संतति उत्पन्न करती है। जब उस स्त्री के शोणित गर्भाशय के बीज भाग का अवयव प्रदुष्ट होता है तब वह पूतिप्रजा संतति उत्पन्न करती है। जब उस स्त्री के शोणित में गर्भाशय के बीज भागावयव और स्त्रीकर बीज, शरीर बीज भागों के एक देश में विकृति उत्पन्न होती है तब वह स्त्री, अधिक स्त्री की आकृति वाल स्त्री-भिन्न वार्ता नामक संनति उपत्न्न करती है इसलिए इसे स्त्रीव्यापत् कहते हैं ॥ ३० ॥

**विमर्श**—यहाँ पर तीन पद, 'बीज', 'बीजभाग', बीजभागावयव, क्रमशः पुंबीज, स्त्रीबीज, संयुक्त-गर्भ का प्रथम एकाणुयुक्त शरीर न्यूक्लियस और क्रोमोसोम के लिए आया हुआ प्रतीत होता है।

**ॐ एवमेव[1] पुरुषस्य यदा बीजे बीजभागः प्रदोषमापद्यते, तदा वन्ध्यं जनयति; यदा पुनरस्य बीजे बीजभागावयवः प्रदोषमापद्यते तदा पूतिप्रजं जनयति; यदा त्वस्य बीजे बीजभागावयवः पुरुषकराणां च शरीरबीजभागानामेकदेशः प्रदोषमापद्यते, तदा पुरुषाकृतिभूयिष्ठमपुरुषं तृणपुत्रिकं[2] नाम जनयति; तां पुरुषव्यापदमाचक्षते ॥ ३१ ॥**

गर्भ में विकृत शुक्र का प्रभाव — इसी प्रकार जब पुरुष के बीज में सम्पूर्ण उत्पादक भाव कुपित हो जाते हैं। तब वह पुरुष का बीज वन्ध्य पुत्र उत्पन्न करता है। और जब पुरुष के बीज में बीज भाग का एक अंश कुपित होता है तो पूतिप्रज सन्तान उत्पन्न होती है। जब पुरुष के बीज में प्रजनन भाग का एक अंश एवं पुरुषकर शरीर के उत्पादक भाग का एक अंश दुष्ट होता है तब पुरुष की आकृति से अधिक समानता रखने वाला पुरुष से भिन्न अपुरुष 'तृणपुत्रिक' नामक सन्तान उत्पन्न होती है। इसे पुरुषव्यापद् कहते हैं ॥ ३१ ॥

**एतेन मातृजानां पितृजानां चावयवानां विकृतिव्याख्यानेन सात्म्यजानां रसजानां सत्त्वजानां चावयवानां विकृतिर्व्याख्याता भवति ॥ ३२ ॥**

मातृज-पितृज अवयव-विकृति से सात्म्यज आदि विकृतियों का निरूपण — इन मातृज, पितृज अवयवों की विकृति का व्याख्यान ( वर्णन ) करने से ही सात्म्यज, रसज, एवं सत्त्वज अवयवों की विकृति का व्याख्यान हो जाता है, ऐसा समझना चाहिए ॥ ३२ ॥

**विमर्श**—जब गर्भवती स्त्री के खाये हुये सात्म्य आहार के रस को दोषप्रकोपक कारणों के सेवन से कुपित दोष दूषित कर देते हैं तो आरोग्य, शरीर की उत्पत्ति, अभिवृद्धि आदि में विकृति हो जाती है। जब सत्त्व में विकृति होती है अर्थात् मन को दोष दूषित करते हैं तब भक्ति, शील, शौच आदि में विकृति होती है।

**ॐ निर्विकारः परस्त्वात्मा सर्वभूतानां निर्विशेषः; सत्त्वशरीरयोस्तु विशेषाद्विशेषोपलब्धिः ॥**

आत्मा का निर्विकार स्वरूप — पर—आत्मा अर्थात् श्रेष्ठ आत्मा तो विकाररहित होती है ( सोलह विकार से रहित है ) और सभी प्राणिमात्र में निर्विशेष रूप ( समान ) से रहती है। मन एवं शरीर की भिन्नता से विशेष ( भिन्नता ) की उपलब्धि ( प्राप्ति ) होती है ॥ ३३ ॥

---

१. 'एवमेव पुरुषस्य बीजदोषे पितृजावयवविकृतिं विद्यात्। यदा ह्यस्य बीजे बीजभागावयवः' इति पा.। २. 'तृणपूलिकम्' इति पा.।

**विमर्श**—मातृज एवं पितृज अवयवों की व्याख्या से सात्म्यज आदि अवयवों की व्याख्या समझ ली जाती है पर गर्भोत्पादक ६ भावों में से आत्मा में विकृति उत्पन्न नहीं होती क्योंकि वह स्वयं विकार रहित है, उसे ही श्रेष्ठ आत्मा कहा जाता है। पर जो आत्मा मन एवं शरीर से सम्बन्धित हो जाती है उसमें सुख-दुःख आदि विकार होते हैं। जैसे मैं दुःखी हूं, मैं अन्धा हूं, मैं काला हूं आदि व्यवहार होता है। यहाँ यद्यपि ये सभी विकार शरीर में होते है पर आत्मा में अध्याहार किया जाता है, क्योंकि आत्मा, शरीर, मन नित्य सम्बन्धित रहते हैं। यहाँ केवल शुद्ध, अव्यक्त, नित्य, श्रेष्ठ आत्मा का ही ग्रहण करना चाहिए वही आत्मा गर्भोत्पत्ति में कारण है। अतः आत्मज विकृति नहीं होती।

*** तत्र त्रयः शरीरदोषा वातपित्तश्लेष्माणः, ते शरीरं दूषयन्ति; द्वौ पुनः सत्त्वदोषौ रजस्तमश्च, तौ सत्त्वं दूषयतः। ताभ्यां च सत्त्वशरीराभ्यां दुष्टाभ्यां विकृतिरुपजायते, नोपजायते चाप्रदुष्टाभ्याम् ॥ ३४ ॥**

शारीरिक और मानसिक दोष — इनमें शरीरके तीन दोष होते है वात, पित्त, कफ; ये दोष शरीर को दूषित करते हैं। दो दोष मन के होते हैं रज और तम, ये दोनों मन को दूषित करते हैं। इन मन और शरीर के दूषित हो जाने से शरीर में विकृति उत्पन्न हो जाती है। यदि मन और शरीर अदुष्ट ( अर्थात् दुष्ट न हो ) तो विकृति नहीं उत्पन्न होती। आत्मा में जो विकृति प्रतीत होती है वह विकृति, मन एवं शरीर के विकृत होने से ही आत्मा में आभास होता है। वस्तुतः आत्मा में विकार नहीं होता ॥ ३४ ॥

**तत्र शरीरं योनिविशेषाच्चतुर्विधमुक्तमग्रे ॥ ३५ ॥**

शरीर के भेद — इनमें योनिभेद से शरीर चार प्रकार का होता है यह पहले खुड्डिका गर्भावक्रान्ति नामक तीसरे अध्याय में कह चुके हैं ॥ ३५ ॥

*** त्रिविधं खलु सत्त्वं-शुद्धं, राजसं, तामसमिति। तत्र शुद्धमदोषमाख्यातं कल्याणांशत्वात्, राजसं सदोषमाख्यातं रोषांशत्वात्, तामसमपि सदोषमाख्यातं मोहांशत्वात्। तेषां तु त्रयाणामपि सत्त्वानामेकैकस्य भेदाग्रमपरिसङ्ख्येयं तरतमयोगाच्छरीरयोनिविशेषेभ्यश्चान्योन्यानुविधानत्वाच्च। शरीरं ह्यपि सत्त्वमनुविधीयते, सत्त्वं च शरीरम्। तस्मात् कतिचित्सत्त्वभेदाननूकाभिनिर्देशेन निदर्शनार्थमनुव्याख्यास्यामः ॥ ३६ ॥**

## ( २ ) सोलह मानस प्रकृतियाँ

## ( Sixteen Mental Constitution )

सत्त्व के भेद — मन तीन प्रकार का होता है, १. शुद्ध ( सात्त्विक ) २. राजस ३. तामस। इनमें शुद्ध ( सात्त्विक ) मन कल्याणकारी अंश के अधिक होने से दोषरहित होता है। राजस मन में रोष ( क्रोध ) अंश की प्रधानता होने से वह दोषयुक्त कहा जाता है और तामस मन में मोह अंश की प्रधानता होती है अतः वह दोषयुक्त होता है। इस तीन प्रकार के मन में एक-एक मन के भेद तर-तम के योग से अपरिसंख्येय होते हैं। शरीर की ( चार ) योनियो के भेद से और शरीर एवं मन के परस्पर अनुविधान होने से अर्थात् शरीर मन के अनुकूल और मन शरीर के अनुरूप होता है अतः इन भेदों से भी मन असंख्येय होता है। शरीर भी मन का अनुगमन करता है और मन शरीर का अनुगमन करता है। अतः कुछ मन के भेदों की समानता के अनुसार निर्देश कर उदाहरणार्थ व्याख्या करेंगे ॥ ६३ ॥

**तद्यथा—शुचिं सत्याभिसन्धं जितात्मानं संविभागिनं ज्ञानविज्ञानवचनप्रतिवचनसंपन्नं स्मृतिमन्तं कामक्रोधलोभमानमोहेर्ष्याहर्षामर्षापेतं समं सर्वभूतेषु ब्राह्मं विद्यात् ॥(१) ॥**

( १ ) ब्राह्म सत्त्व का स्वरूप — जैसे—पवित्र, सत्य प्रतिज्ञा वाले, जितात्मा, सभी कार्यों का विभाग कर करना कि कौन कार्य करने योग्य हैं या अयोग्य हैं। ज्ञान, विज्ञान, वचन बोलने की शक्ति, उत्तर देने की शक्ति से सम्पन्न, स्मरणशक्तिसम्पन्न, काम, क्रोध, लोभ, अहंकार, मोह, ईर्ष्या, प्रसन्नता और अमर्ष से शून्य सभी प्राणिमात्र में समदृष्टि का व्यवहार रखने वाला पुरुष ब्राह्मसत्त्व वाला जानना चाहिये। ( १ )

**विमर्श**—सुश्रुत में—इस प्रकार वर्णन मिलता है यथा—'शौचमास्तिक्यमभ्यासो वेदेषु गुरुपूजनम्। प्रियातिथित्वमिज्या च ब्रह्मकायस्य लक्षणम्।' और काश्यपसंहिता में 'तपःसत्यदयाशौचदानशीलरतं समम्। ज्ञानविज्ञानसम्पन्नं ब्राह्मं विद्याज्जितेन्द्रियम्॥'

**इज्याध्ययनव्रतहोमब्रह्मचर्यपरमतिथिव्रतमुपशान्तमदमानरागद्वेषमोहलोभरोषं प्रतिभावचनविज्ञानोपधारणशक्तिसंपन्नमार्षं विद्यात्॥ (२)॥**

( २ ) आर्षसत्त्व — यज्ञ करना, अध्ययन करना, व्रत, होम, ब्रह्मचर्य का पालन करने वाला, अतिथियों की सेवा करने वाला, मद, अहंकार, राग, द्वेष, मोह, लोभ और क्रोध जिसका शान्त है अर्थात् इनसे शून्य व्यक्ति, प्रतिभा, वचन बोलने की शक्ति से युक्त, विज्ञान, धारणाशक्तिसम्पन्न पुरुष आर्षसत्त्व ( ऋषिसत्त्व ) वाला जानना चाहिये॥ ( २ )॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'जपव्रतब्रह्मचर्यहोमाध्ययनसेविनम्। ज्ञानविज्ञानसम्पन्नमृषिसत्त्वं नरं विदुः॥' तथा काश्यप में—'शौचव्रतेज्याध्ययनब्रह्मचर्यदयापरम्। जितमानमदक्रोधं वक्तारं चार्षमादिशेत्॥' आर्षसत्त्व का लक्षण इस प्रकार बताया है।

**ऐश्वर्यवन्तमादेयवाक्यं यज्वानं शूरमोजस्विनं तेजसोपेतमक्लिष्टकर्माणं दीर्घदर्शिनं धर्मार्थकामाभिरतमैन्द्रं विद्यात्॥ (३)॥**

( ३ ) ऐन्द्र सत्त्व — लक्ष्मीसम्पन्न, जिसका वाक्य ग्रहण करने योग्य हो, यज्ञ करने वाला हो, शूर, ओजस्वी, तेज से युक्त ( तेजस्वी ), बुरे कार्यों का करने वाला न हो, दीर्घदर्शी, धर्म, अर्थ काम में सदा तत्पर रहने वाले पुरुष ऐन्द्रसत्त्व ( इन्द्रसत्त्व वाला ) जानना चाहिये॥ ( ३ )॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'माहात्म्यं शौर्यमाज्ञा च सततं शास्त्रबुद्धिता। भृत्यानां भरणं चापि माहेन्द्रं कायलक्षणम्॥' काश्यप में—'त्रिवर्गनित्यं विद्वांसं शूरमक्लिष्टकारिणम्। प्राहुरैन्द्रं महाभागमधिष्ठातारमीश्वरम्॥' उपर्युक्त वर्णन मिलता है।

**लेखास्थवृत्तं प्राप्तकारिणमसंप्रहार्यमुत्थानवन्तं स्मृतिमन्तमैश्वर्यलम्भिनं[१] व्यपगतरागेर्ष्याद्वेषमोहं याम्यं विद्यात्॥ (४)॥**

( ४ ) याम्य सत्त्व — कर्तव्याकर्तव्य-मर्यादा के अनुसार व्यवहार करनेवाला ( 'लेखाकर्तव्याकर्तव्यमर्यादा तत्र स्थितम् वृत्तं यस्य सः लेखास्थवृत्तः तम्' इति चक्रः। अर्थात् कार्य उपस्थित होने पर शीघ्र कार्य करने वाला हो ), सभी कार्यों में उचित मार्गों का अवलम्बन करता हो, असंप्रहार्य्य हो अर्थात् कोई भी व्यक्ति उसके ऊपर प्रहार न कर सके। सदा जागरूक (कार्यतत्पर) स्मरणशक्तिसम्पन्न, ऐश्वर्य को प्राप्त करने वाला और जो राग, द्वेष मोह से दूर हो ( शून्य हो ) ऐसे पुरुष को याम्य सत्त्व ( यमराज सत्त्व ) जानना चाहिये॥ ( ४ )॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'प्राप्तकारी दृढोत्थानो निर्भयः स्मृतिमाञ्छुचिः। रागमोहमदद्वेषैर्वर्जितो याम्यसत्त्ववान्॥' काश्यप में—'त्यक्तदम्भभयक्रोधं प्राप्तकारिणमीश्वरम्। समं मित्रे च शत्रौ च याम्यं विद्यात् सुनिश्चितम्॥' उपर्युक्त वर्णन मिलता है।

---

१. 'ऐश्वर्यालम्बिनम्' इति पा.।

**शूरं धीरं शुचिमशुचिद्वेषिणं यज्वानमम्भोविहाररतिमक्लिष्टकर्माणं स्थानकोपप्रसादं वारुणं विद्यात् ॥ (५) ॥**

( ५ ) वारुण सत्त्व — शूर, धीर, पवित्र, अपवित्रता से द्वेष करने वाला ( दूर रहने वाला ), यज्ञ करने वाला, जल में तैरना या नौका-विहार में प्रेम रखने वाला, बुरे कार्यों को न करने वाला, स्थान ( अवसर ) पर क्रोधित और प्रसन्न रहने वाला पुरुष वारुण सत्त्व वाला जानना चाहिये ॥(५)॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'शीतसेवा सहिष्णुत्वं पैङ्गल्यं हरिकेशता। प्रियवादित्वमित्येतद्वारुणं कायलक्षणम् ॥' काश्यप में—'अशुचिर्विशुचिः शूरः शीघ्रक्रोधप्रसादवान्। पुण्यशीलो महाभागो वारुणो वरुणप्रियः ॥' उपर्युक्त वर्णन मिलता है।

**स्थानमानोपभोगपरिवारसंपन्नं धर्मार्थकामनित्यं शुचिं सुखविहारं व्यक्तकोपप्रसादं कौबेरं विद्यात् ॥ (६) ॥**

( ६ ) कौबेरसत्त्व — स्थान पर मान ( अहंकार ) और स्थान पर वस्तुओं का उपयोग करने वाला अर्थात् जहाँ जब अभिमान करना आवश्यक हो तब अहंकार करने वाला और जब जिस वस्तु का उपयोग करना आवश्यक हो तब उसका उपयोग करने वाला, परिवार ( पुत्र-पौत्रादि से ) सम्पन्न, सुखपूर्वक विहार करने वाला, धर्म, अर्थ, काम में सदा तत्पर, पवित्र, क्रोध और प्रसन्नता साफ-साफ जिसकी प्रगट होती हो ऐसा व्यक्ति को कौबेरसत्त्व वाला जानना चाहिये ॥ (६) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'मध्यस्थता सहिष्णुत्वमर्थस्यागमसंचयौ। महाप्रसवशक्तित्वं कौबेरं कायलक्षणम् ॥' काश्यप में—'स्थानमानपरीचारधर्मकामार्थलोभिनम्। क्रोधप्रसादफलदं कौबेरं प्राहुरूर्जितम् ॥' उपर्युक्त वर्णन मिलता है।

**प्रियनृत्यगीतवादित्रोल्लापकश्लोकाख्यायिकेतिहासपुराणेषु कुशलं गन्धमाल्यानुलेपनवसनस्त्रीविहारकामनित्यमनसूयकं गान्धर्वं विद्यात् ॥ (७) ॥**

( ७ ) गन्धर्व सत्त्व — जिसे नाचना, गाना, बाजा बजाना, आलाप लेना प्रिय हो, जो श्लोकपाठ, आख्यायिका ( कहानी ), इतिहास और पुराण-पाठ में कुशल हो, जो गन्ध आदि का लगाना, पुष्पमाला, चन्दन, कस्तूरी आदि का अनुलेपन, सुन्दर वस्त्रधारण, स्त्रीविहार की इच्छा नित्य करता हो और दूसरे के गुणों में दोषारोपण करने वाला न हो ऐसे पुरुष को गन्धर्व सत्त्व वाला जानना चाहिए ॥ (७) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'गन्धमाल्यप्रियत्वं च नृत्यवादित्रकामिता। विहारशीलता चैव गान्धर्वं कायलक्षणम् ॥' काश्यप में—'श्लोकाख्यानेतिहासज्ञं गन्धमाल्याम्बरप्रियम्। नृत्तगीतोपहासज्ञं गान्धर्वं सुभगं विदुः ॥' ये लक्षण गान्धर्व सत्त्व के बताए हैं।

**इत्येवं शुद्धस्य सत्त्वस्य सप्तविधं भेदांशं विद्यात् कल्याणांशत्वात्; तत्संयोगात्तु ब्राह्मत्यन्तशुद्धं व्यवस्येत् ॥ ३७ ॥**

इस प्रकार कल्याणकारी अंश की अधिकता से युक्त होने के कारण शुद्ध सत्त्व के सात भेद जानने चाहिए। उस कल्याणकारी अंश का ठीक संयोग होने से ब्राह्मसत्त्व शुद्धतम ( अत्यन्त शुद्ध ) है, ऐसा जानना चाहिए ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—सात्त्विक मन को शुद्ध मन माना जाता है। शुद्ध मन का लक्षण—'आरोग्यं प्रशमो रूपं ज्ञानविज्ञानमार्यता। दीर्घमायुः सुखात्यक्तं (सुखावाप्ति) सामान्यं शुद्धलक्षणम् ॥' ( काश्यप ) आरोग्य, शान्ति, रूप ( सुन्दरता ), ज्ञान, विज्ञान, आर्यता ( उत्तमगुणयुक्तता ), दीर्घायु और सुखसाधन को न छोड़ना या सुखसाधन की प्राप्ति करना ये सभी लक्षण शुद्ध सत्त्व के हैं।

इस प्रकार चरक ने शुद्ध सत्त्व के सात भेद बताए हैं जिनमें ब्राह्मसत्त्व को शुद्धतम माना है। सुश्रुत ने—'सप्तैते सात्त्विकाः कायाः' से शुद्ध सत्त्व के सात ही भेद माने हैं पर काश्यप संहिता में शुद्ध सत्त्व के आठ भेद बताये गये हैं, जैसे-'एतत् कल्याणभूयिष्ठं शुद्धं सत्त्वमिहाष्टधा।' उसमें आठवाँ प्राजापत्य सत्त्व एक अलग माना है, जैसे—'प्रजावन्तं क्रियावन्तं धर्मशीलं जगत्प्रियम्। अनीर्ष्य-मशठं प्राज्ञः प्राजापत्यं वदेच्छुभम्॥' अर्थात् सन्तान युक्त, यज्ञ आदि उत्तम क्रियाओं को करने वाला, धार्मिक, जिसके लिए जगत् प्रिय है या जो जगत् का प्रिय है, ईर्ष्या रहित, दुष्टता रहित, और जो पवित्र हो उसे प्राजापत्य सत्त्व कहते हैं। (का. सू. अ. २८)।

चरक ने वारुण सत्त्व में ही प्राजापत्य सत्त्व का समावेश कर सिद्धान्ततः सात ही शुद्ध सत्त्व की प्रकृतियां मानी हैं।

**शूरं चण्डमसूयकमैश्वर्यवन्तमौपधिकं रौद्रमननुक्रोशमात्मपूजकमासुरं विद्यात्॥ (१)॥**

राजस सत्त्व के ६ भेद — (१) आसुर सत्त्व—शूर, अधिक क्रोधी, दूसरे के गुणों में दोष देखने वाला, सम्पत्ति शाली, कपटी, उग्र स्वभाव वाला, दयाशून्य, अपनी पूजा करने वाला अर्थात् स्वार्थी, ऐसे पुरुष को आसुर सत्त्व वाला जानना चाहिए॥ (१)॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'ऐश्वर्यवन्तं रौद्रं च शूरं चण्डमसूयकम्। एकाशिनं चौदरिकमासुरं सत्त्वमीदृशम्॥' तथा काश्यप में—'ईश्वरोऽसूयकश्चण्ड आत्मपूजोपधिप्रियः। सानुक्रोशभयो रौद्रो हन्ता शूरस्तथासुरः॥' इस प्रकार आसुर सत्त्व का लक्षण बताया है।

**अमर्षिणमनुबन्धकोपं छिद्रप्रहारिणं क्रूरमाहारातिमात्ररुचिमामिषप्रियतमं स्वप्नायासबहुलमीर्ष्युं राक्षसं विद्यात्॥ (२)॥**

(२) राक्षस सत्त्व — किसी प्रतिकूल वस्तु को किसी भी दशा में सहन न करने वाला, बहुत दिनों तक क्रोध करने वाला, अर्थात् क्रोध की परम्परा को बनाए रखने वाला, छिद्र पाकर धोखा से मारने वाला, क्रूर, भोजन में अधिक प्रेम रखने वाला, मांस भोजन में सबसे अधिक प्रेम रखने वाला, शयन और परिश्रम अधिक करने वाला, ईर्ष्या करने वाला, ऐसे पुरुष को राक्षस सत्त्व वाला जानना चाहिए॥ (२)॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'एकान्तग्राहिता रौद्रमसूया धर्मबाह्यता। भृशमात्मस्तवश्चापि राक्षसं कायलक्षणम्॥' तथा काश्यप में—'क्रूरश्छिद्रप्रहारी च रोषेर्ष्यामर्षसन्ततः। वैरमांसाशनायासः कलहार्थी च राक्षसः॥' इस प्रकार राक्षस सत्त्व का लक्षण बताया है।

**महाशनं[2] स्त्रैणं स्त्रीरहस्काममशुचिं शुचिद्वेषिणं भीरुं भीषयितारं विकृतविहाराहारशीलं पैशाचं विद्यात्॥ (३)॥**

(३) पैशाच सत्त्व — अधिक आलसी, स्त्री के वश में रहने वाला, स्त्रियों के साथ एकान्त में रहने की इच्छा करने वाला, अपवित्र, पवित्रता से दूर रहने वाला, डरपोक, दूसरों को भयभीत करने वाला तथा विकृत आहार और विहार करने वाला, ऐसे पुरुष को पैशाच सत्त्व वाला जानना चाहिये॥ (३)॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'उच्छिष्टाहारता तैक्ष्ण्यं साहसप्रियता तथा। स्त्रीलोलुपत्वं नैर्लज्ज्यं पैशाचं कायलक्षणम्॥' तथा काश्यप में—'शुचिद्विडशुचिः क्रूरोऽभीरुर्भीषयिताऽऽविलः। मद्यमांसप्रियः शङ्की पैशाचो बहुभोजनः॥' यह पैशाचसत्त्व का लक्षण बताया है।

**क्रुद्धशूरमक्रुद्धभीरुं तीक्ष्णमायासबहुलं संत्रस्तगोचरमाहारविहारपरं[3] सार्पं विद्यात् (४)**

---

१. 'औदरिकम्' इति पा०। २. 'महालसम्' इति पा०।
३. 'मन्त्रसुगोचरम्' इति पा०।

(४) सर्पसत्त्व — क्रोध करने पर शूर, क्रोध उत्पन्न न होने पर डरपोक, तेज, अधिक परिश्रम करने वाले, भययुक्त होकर प्रत्येक कार्य को करने वाले, सदा आहार और विहार में लगे रहने वाले पुरुष को सर्पसत्त्व वाला जानना चाहिये ॥ (४) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'तीक्ष्णमायासिनं भीरुं चण्डं मायान्वितं तथा। विहाराचारचपलं सार्पसत्त्वं विदुर्नरम् ॥' तथा काश्यप में—'तीक्ष्णमायासबहुलं निद्रालुं बहुवैरिणम्। अक्रुद्धभीरुं स्त्रैणं च सार्पं नित्यौष्ठलेहिनम् ॥' यह सार्पसत्त्व का लक्षण बताया है।

**आहारकाममतिदुःखशीलाचारोपचारमसूयकमसंविभागिनमतिलोलुपमकर्मशीलं प्रैतं विद्यात् ॥ (५) ॥**

(५) प्रेतसत्त्व — आहार (भोजन) की सदा इच्छा रखने वाला, अत्यन्त दुःखदायी स्वभाव (आचार और उपचार) वाला, जो दूसरे के गुणों में दोषों को आरोपित करता हो, जो कर्तव्य और अकर्तव्य ज्ञान से शून्य हो, अत्यन्त लोभी हो और अकर्मशील (आलसी) हो, ऐसे पुरुष को प्रेतसत्त्व वाला जानना चाहिए ॥ (५) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'असंविभागमलसं दुःखशीलमसूयकम्। लोलुपं चाप्यदातारं प्रेतसत्त्वं विदुर्नरम् ॥' तथा काश्यप में—'अहंकृता महाहारा वैरिणो विकृताननाः। विरूपा विकृतात्मानो भूतसत्त्वा निशाप्रियाः ॥' ये लक्षण प्रेत (भूत) सत्त्व के बताए हैं।

**अनुषक्तकाममजस्रमाहारविहारपरमनवस्थितममर्षणमसंचयं शाकुनं विद्यात् ॥ (६) ॥**

(६) शाकुनसत्त्व — सदा मैथुन में आसक्त रहने वाला, सदा आहार और विहार में तत्पर रहने वाला, चञ्चल, असहिष्णु और धन आदि किसी भी वस्तु का संचय न करने वाला ऐसे पुरुष को शाकुन सत्त्व वाला जानना चाहिये ॥ (६) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'प्रवृद्धकामसेवी चाप्यजस्राहार एव च। अमर्षणोऽनवस्थायी शाकुनं कायलक्षणम् ॥' तथा काश्यप में—'अमर्षिकुत्सिताहारं वाग्धूनं (वाग्युद्धं) नित्यशङ्कितम्। चलं दुर्मेधसं भीरुं शाकुनं विद्ध्यनोकसम् ॥' शाकुनसत्त्व के ये लक्षण बताए गए हैं।

**इत्येवं खलु राजसस्य सत्त्वस्य षड्विधं भेदांशं विद्यात्, रोषांशत्वात् ॥ ३८ ॥**

इस प्रकार रोष अंश की प्रधानता होने के कारण राजस सत्त्व के ६ भेद होते हैं, यह जानना चाहिए ॥ ३८ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार राजस सत्त्व के ६ भेद चरक एवं सुश्रुत ने—(षडेते राजसाः कायाः) स्वीकार किये हैं। पर काश्यप ने राजस सत्त्व के सात भेद माने हैं, जैसे—'इत्येतद्राजसं सत्त्वं सप्तधा क्रोधकारितम्।' काश्यप ने सातवां याक्षसत्त्व माना है, यथा—'दानशय्यात्यलङ्कारपान-भोजनमैथुनैः। नित्योपेतं प्रमुदितं याक्षं विद्यात् प्रभक्षणम् ॥' अर्थात् सदा दान, शयन, शृङ्गार, अतिपान, भोजन और मैथुन में लगा रहने वाला, सदा खुश रहने वाला और अधिक खाने वाला पुरुष याक्षसत्त्व वाला होता है। इस प्रकार राजस सत्त्व के तरतम के भेद से सात भेद होते हैं।

**निराकरिष्णुममेधसं[1] जुगुप्सिताचाराहारं मैथुनपरं स्वप्नशीलं पाशवं विद्यात् ॥ (१) ॥**

पाशव (तामस) सत्त्व के तीन भेद — (१) पशु सत्त्व का पुरुष अपने पर आई हुई विपत्तियों को न दूर करने वाले स्मरण शक्ति से शून्य निन्दित आचार और आहार करने वाले, सदा मैथुन में प्रसक्त रहने वाले और अधिक शयन करने वाले पुरुष को पशु सत्त्व वाला जानना चाहिए ॥ (१) ॥

---

१. 'निरलङ्करिष्णुम्' इति पा०।

**विमर्श**—सुश्रुत में—'दुर्मेधस्त्वं मन्दता च स्वप्ने मैथुननित्यता। निराकरिष्णुता चैव विज्ञेयाः पाशवा गुणाः ॥' तथा काश्यप में—'आहारमैथुनपरं स्वप्नशीलममेधसम्। अथैवं पाशवं विद्यान्मृजालङ्कारवर्जितम् ॥' ये लक्षण पाशव सत्त्व के बताए गये हैं।

**भीरुमबुधमाहारलुब्धमनवस्थितमनुषक्तकामक्रोधं सरणशीलं तोयकामं मात्स्यं विद्यात् ॥ (२) ॥**

**( २ )** मात्स्य सत्त्व — डरपोक, मूर्ख, आहार के लोभी, चञ्चल, काम और क्रोध में अनुषक्त ( अनुरक्त ), सदा चलने-फिरने वाले ( यात्रा प्रिय ) तथा जल से अधिक प्रेम करने वाले पुरुष को मात्स्य ( मछली ) सत्त्व का जानना चाहिये ॥ (२) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'अनवस्थितता मौर्ख्यं भीरुत्वं सलिलार्थिता। परस्पराभिमर्दश्च मात्स्यसत्त्वस्य लक्षणम् ॥' तथा काश्यप में—'भीरुमप्रज्ञमाधूनं कामक्रोधवशं गतम्। हिस्रमात्मपरं विद्यान्मात्स्यं सुप्रजसं शठम् ॥' ये लक्षण मात्स्य सत्त्व के बताए हैं।

**अलसं केवलमभिनिविष्टमाहारे सर्वबुद्ध्यङ्गहीनं वानस्पत्यं विद्यात् ॥ (३) ॥**

**( ३ )** वानस्पत्य सत्त्व — आलसी, केवल आहार में ही लिगे रहने वाले तथा सभी प्रकार के बाह्य एवं आन्तर ज्ञान से शून्य पुरुष को वानस्पत्य सत्त्व वाला जानना चाहिए ॥ (३) ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में—'एकस्थानरतिर्नित्यमाहारे केवले रतः। वानस्पत्यो नरः सत्त्वधर्मकामार्थवर्जितः ॥' तथा काश्यप में—'वधबन्धपरिक्लेशशीतवातानपैः समम्। बुद्ध्यङ्गहीनमलसं वानस्पत्यं वदेदृजुम् ॥' ये लक्षण वानस्पत्यसत्त्व के बताए हैं। सभी प्रकार के ज्ञान से शून्य वानस्पत्य सत्त्व वाला होता है अतः काश्यप के अनुसार वह वध, बन्धन आदि को सहन करने वाला होता है। इन पृथक्-पृथक् सत्त्वों का वर्णन किया गया है। ये सत्त्व, रज और तम के गुण के अनुसार ही कार्य करते हैं, इनके गुण इस प्रकार हैं—'सत्त्वं प्रकाशकं विद्धि, रजश्चापि प्रवर्तकम्। तमो नियामकं प्रोक्तमन्योन्यमिथुनप्रियम् ॥'

इन-इन सत्त्वों का जो नामकरण किया गया है वह अन्वर्थ नाम है, जिस-मत्स-या यम आदि के नाम की प्रकृति ( सत्त्व ) का वर्णन किया है उस सत्त्व से युक्त पुरुष ठीक उसी के गुण के अनुसार होता है।

**इत्येवं तामसस्य सत्त्वस्य त्रिविधं भेदांशं विद्यान्मोहांशत्वात् ॥ ३९ ॥**

इस प्रकार मोह अंश की प्रधानता के अनुसार तामस सत्त्व के तीन प्रकार के भेदों को जानना चाहिए ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—सामान्य तामस सत्त्व का लक्षण काश्यपसंहिता में निम्न रूप से अधिक बताया है यथा—'इत्येतत्त्रिविधं सत्त्वं तामसं मोहसम्भवम्। यच्चामेध्यमकल्याणं सर्वं तच्चापि तामसम् ॥'

**❀ इत्यपरिसंख्येयभेदानां त्रयाणामपि सत्त्वानां भेदैकदेशो व्याख्यातः; शुद्धस्य सत्त्वस्य सप्तविधो ब्रह्मर्षिशक्रयमवरुणकुबेरगन्धर्वसत्त्वानुकारेण, राजसस्य षड्विधो दैत्यपिशाचराक्षससर्पप्रेतशकुनिसत्त्वानुकारेण, तामसस्य त्रिविधः पशुमत्स्यवनस्पतिसत्त्वानुकारेण, कथं च यथासत्त्वमुपचारः स्यादिति ॥ ४० ॥**

संक्षेप में सत्त्वों का विवरण — इन तीनों सत्त्वों के अपरिसंख्येय भेदों में भेद के एक देश की व्याख्या कर दी गयी है। शुद्ध सत्त्व के १. ब्रह्म, २. ऋषि, ३. इन्द्र, ४. यमराज, ५. वरुण, ६. कुबेर और ७. गन्धर्व इनके मन का अनुकरण करने वाले सात भेद, राजस सत्त्व के १. असुर, २. राक्षस, ३. पिशाच, ४. सर्प, ५ प्रेत और ६. शकुनि ( पक्षी ) इनके मन का अनुकरण

करने वाले ६ भेद; तामस सत्त्व के १. पशु, २. मत्स्य, ३. वनस्पति इनके मन और गुण का अनुकरण करने वाले के तीन के भेद होते हैं। सत्त्व के अनुसार उपचार ( चिकित्सा ) कैसे हो, इसलिए वे सत्त्व के भेद बनाए हैं ॥ ४० ॥

*** केवलश्चायमुद्देशो यथोद्देशमभिनिर्दिष्टो भवति गर्भावक्रान्तिसंप्रयुक्तः; तस्य चार्थस्य विज्ञाने सामर्थ्यं गर्भकराणां च भावानामनुसमाधिः, विघातश्च विघातकराणां भावानामिति ॥ ४१ ॥**

यह सम्पूर्ण गर्भावक्रान्ति का सहायक विषय यथोद्देश से कह दिया गया है। इन सब विषयों को जानने का प्रयोजन है गर्भकर भावों का संग्रह करना और गर्भ नाशक भावों का परित्याग करना। अर्थात् इनकी जानकारी कर संग्रह और त्याग में प्रवृत्ति होती है ॥ ४० ॥

**तत्र श्लोकाः—**

**निमित्तमात्मा प्रकृतिर्वृद्धिः कुक्षौ क्रमेण च। वृद्धिहेतुश्च गर्भस्य पञ्चार्थाः शुभसंज्ञिताः ॥४२॥**
**अजन्मनि च यो हेतुर्विनाशे विकृतावपि। इमांस्त्रीनशुभान् भावानाहुर्गर्भविघातकान्॥४३॥**
**शुभाशुभसमाख्यातानष्टौ भावानिमान् भिषक्। सर्वथा वेद यः सर्वान् स राज्ञः कर्तुमर्हति॥**
**अवाप्त्युपायान् गर्भस्य स एवं ज्ञातुमर्हति। ये च गर्भविघातोक्ता भावास्तांश्चाप्युदारधीः॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने महती-**
**गर्भावक्रान्तिशारीरं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

अध्याय उपसंहार — १. गर्भ का कारण, २. गर्भ की आत्मा, ३. गर्भ की प्रकृति, ४. गर्भाशय में गर्भ की क्रमशः वृद्धि, ५. गर्भ की वृद्धि का कारण, ये पाँच अर्थ शुभ माने जाते हैं। १. गर्भ के उत्पन्न न होने में कारण, २. गर्भ के विनाश में कारण, ३. गर्भ की विकृति में कारण, गर्भ विनाशक इन तीन भावों को अशुभ माना जाता है। इन शुभ और अशुभ सभी आठों भावों को जो वैद्य भली प्रकार से जानता है वह राजा की चिकित्सा कर सकता है। उदार बुद्धि वाला वह ( वैद्य ) गर्भ प्राप्ति के उपायों को और गर्भ नाशक सभी भावों को जानने में समर्थ होता है ॥ ४१-४२ ॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के शारीरस्थान में महतीगर्भावक्रान्तिशारीर नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

## अथातः पुरुषविचयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद पुरुष विचय नामक शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पहले लोकसम्मित पुरुष है, कहा गया है, पर उसका विशद विवेचन नहीं किया गया। अतः उसे समझाने के लिए यह पुरुष विचय नामक अध्याय ( जिसमें लोक सामान्य से पुरुष की तुलना की गई है ) का प्रारम्भ किया गया है।

---

१. 'गर्भावक्रान्तिसंप्रयुक्तस्यार्थस्य विज्ञाने' इति पा०।

*** 'पुरुषोऽयं लोकसंमितः'[1] इत्युवाच भगवान् पुनर्वसुरात्रेयः। यावन्तो हि लोके (मूर्तिमन्तो)[2] भावविशेषास्तावन्तः पुरुषे, यावन्तः पुरुषे तावन्तो लोके; इत्येवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—नैतावता वाक्येनोक्तं वाक्यार्थमवगाहामहे, भगवता बुद्ध्या भूयस्तरमतोऽनुव्याख्यायमानं शुश्रूषामह इति ॥ ३॥**

## ( १ ) लोक पुरुष साम्य प्रकरण

लोक पुरुष साम्य विषयक प्रश्न — यह पुरुष लोक ( जगत् ) के समान है, यह भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने कहा। क्योंकि लोक में जितने मूर्तिमान् भावों के भेद हैं अर्थात् स्वरूप वाले भाव हैं उतने ही पुरुष ( जीवित शरीर ) में भी है। और जितने भाव विशेष पुरुष में हैं उतने ही भाव विशेष लोक में भी हैं ॥ ३ ॥

इस प्रकार ( लोक और पुरुष में समान भावों को ) बताने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा कि इतने मात्र वाक्य को भगवान् के कह देने से वाक्य के तात्पर्य को मैं नहीं समझ पाता हूँ। अतः भगवान् की बुद्धि से ही पुनः विस्तार से इसकी व्याख्या सुनना चाहता हूँ ॥ ३ ॥

*** तमुवाच भगवानात्रेयः—अपरिसंख्येया लोकावयवविशेषाः, पुरुषावयवविशेषा अप्यपरिसंख्येयाः; तेषां यथास्थूलं कतिचिद्भावान् सामान्यमभिप्रेत्योदाहरिष्यामः, तानेकमना निबोध सम्यगुपवर्ण्यमानानग्निवेश!। षड्धातवः समुदिताः 'पुरुष' इति शब्दं लभन्ते; तद्यथा—पृथिव्यापस्तेजो वायुराकाशं ब्रह्म चाव्यक्तमिति, एत एव च षड्धातवः समुदिताः 'पुरुष' इति शब्दं लभन्ते ॥ ४॥**

आत्रेय का उत्तर — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा कि लोक ( संसार ) के अवयव विशेष ( जैसे वृक्ष, तृण, पशु, आदि ) अनगिनत हैं, पुरुष के भी अवयव विशेष ( जैसे—स्नायु, कण्डरा, धमनी आदि ) अनगिनत हैं। उनमें कुछ मोटे-मोटे अवयवों को सामान्य ( सादृश्य ) दिखाने के अभिप्राय से उदाहरण स्वरूप यहाँ बतायेंगे। हे अग्निवेश! एकाग्रचित्त होकर जिनका वर्णन किया जाता है उनको उचित रूप से समझो। छः धातुएं मिलकर लोक संज्ञाको प्राप्त होती हैं ( अर्थात् षड्धातुसमुदाय को लोक कहते हैं ) जैसे—१. पृथिवी, २. जल, ३. अग्नि, ४. वायु और ५. आकाश एवं ६. अव्यक्त ब्रह्म। ये ही षड्धातुएँ मिलकर पुरुष संज्ञा को प्राप्त करती हैं ॥ ४ ॥

*** तस्य पुरुषस्य पृथिवी मूर्तिः, आपः क्लेदः, तेजोऽभिसन्तापः, वायुः प्राणः, वियत् सुषिराणि, ब्रह्म अन्तरात्मा। यथा खलु ब्राह्मी विभूतिर्लोके तथा पुरुषेऽप्यान्तरात्मिकी विभूतिः, ब्रह्मणो विभूतिर्लोके प्रजापतिरन्तरात्मनो विभूतिः पुरुषे सत्त्वं, यस्त्विन्द्रो लोके स पुरुषेऽहङ्कारः, आदित्यस्त्वादानं, रुद्रो रोषः, सोमः प्रसादः, वसवः सुखम्, अश्विनौ कान्तिः, मरुदुत्साहः, विश्वेदेवाः सर्वेन्द्रियाणि सर्वेन्द्रियार्थाश्च, तमो मोहः, ज्योतिर्ज्ञानं, यथा लोकस्य सर्गादिस्तथा पुरुषस्य गर्भाधानं, यथा कृतयुगमेवं बाल्यं, यथा त्रेता तथा यौवनं, यथा द्वापरस्तथा स्थाविर्यं, यथा कलिरेवमातुर्यं, यथा युगान्तस्तथा मरणमिति। एवमेतेनानुमानेनानुक्तानामपि लोकपुरुषयोरवयवविशेषाणामग्निवेश! सामान्यं विद्यादिति ॥ ५॥**

और भी — उस पुरुष की पृथिवी मूर्ति है, जल उसका क्लेद ( गीलापन ) है, अग्नि उसका संताप ( शारीरिक उष्णता ) है, वायु प्राण है, आकाश उसके छिद्रसमूह हैं, ब्रह्म उस पुरुष की

---

१. 'लोकसाम्येन' इति पा०। २. 'मूर्तिमन्तः' इति गङ्गाधरसंमतः पा०।

अन्तरात्मा है, जैसे लोक ( जगत् ) में ब्रह्म की विभूति ( ऐश्वर्य ) दिखाई पड़ती है, उसी प्रकार पुरुष शरीर में अन्तरात्मा की विभूति ( ऐश्वर्य ) है। जिस प्रकार जगत् में ब्रह्म की विभूति प्रजापति है, उसी प्रकार अन्तरात्मा की विभूति शरीर में मन है। लोक में, जैसे इन्द्र है, उसी प्रकार पुरुष में अहंकार है। जैसे जगत् में रस आदि का आदान कर्मा आदित्य ( सूर्य ) है वैसे पुरुष में आदान कर्म ( ग्रहण ) है, जो लोक में रुद्र है, वह पुरुष में रोष है, जो जगत् में सोम ( चन्द्रमा ) है वह पुरुष में प्रसन्नता है। जो जगत् में वसु है, वह पुरुष में सुख है। जो अश्विनी कुमार है वह पुरुष में कान्ति ( शोभा ) है। जो जगत् में मरुत ( वायु ) है वह पुरुष में उत्साह है। जो जगत् में विश्वेदेवता है वे पुरुष में सभी इन्द्रियाँ ( दश ) और सभी इन्द्रियार्थ ( शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध ) हैं। जो जगत् में तमोगुण है वह पुरुष में मोह है। जो जगत् में ज्योति है वह पुरुष में ज्ञान है। जिस प्रकार जगत में संसार की सृष्टि है उसी प्रकार पुरुष का गर्भाधान करना है। जिस प्रकार जगत में कृतयुग है उसी प्रकार पुरुष मे बाल्यावस्था है। जिस प्रकार जगत में त्रेतायुग है, उसी प्रकार पुरुष में युवा अवस्था है। जिस प्रकार जगत् में द्वापर है उसी प्रकार पुरुष में बुढ़ापा है। जिस प्रकार जगत् में कलियुग है उसी प्रकार पुरुष में रोगी होना है। जिस प्रकार जगत् में युगान्त ( प्रलय ) है उसी प्रकार पुरुष में मरण है। हे अग्निवेश ! इसी प्रकार लोक और पुरुष के अन्य अवयवों के भेदों में सादृश्य जो यहाँ नहीं बताये गये हैं, उनकी भी समानता का अनुमान के द्वारा ज्ञान कर लेना चाहिये ॥ ५ ॥

**विमर्श**—यहाँ सोदाहरण लोक और पुरुष का सामान्य दिखाकर 'पिण्ड ब्रह्म न्याय, को समझाया गया है। मूल गद्यगत भावों में वर्णित लोकपुरुष साम्य प्रकरण का संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है।

| ॐ लोकगत भाव | पुरुषगत भाव |
|---|---|
| १. पृथिवी | मूर्ति |
| २. आप | क्लेद |
| ३. तेज | अभिसन्ताप |
| ४. वायु | प्राण |
| ५. वियत् | सुसिर |
| ६. ब्रह्म | अन्तरात्मा |
| ७. ब्रह्म की विभूति | अन्तरात्मा की विभूति |
| ८. ब्रह्म विभूति प्रजापति | आत्म विभूति मन |
| ९. इन्द्र | अहंकार |
| १०. आदित्य | आदान |
| ११. रुद्र | रोष |
| १२. सोम | प्रसाद |
| १३. वसु | सुख |
| १४. अश्विनी कुमार | कान्ति |
| १५. मरुत | उत्साह |
| १६. विश्वेदेव | इन्द्रियाँ और इन्द्रियार्थ |
| १७. तम | मोह |
| १८. ज्योति | ज्ञान |

| लोकगत भाव | पुरुषगत भाव |
|---|---|
| १९. सृष्टि | गर्भाधान |
| २०. कृतयुग | बाल्यावस्था |
| २१. त्रेता | युवावस्था |
| २२. द्वापर | बुढ़ापा |
| २३. कलियुग | रोगी होना |
| २४. युगान्त | मरण |

**ॐ एवंवादिनं भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—एवमेतत् सर्वमनपवादं यथोक्तं भगवता लोकपुरुषयोः सामान्यम् । किन्त्वस्य सामान्योपदेशस्य प्रयोजनमिति ॥ ६ ॥**

लोक और पुरुष में समानता के प्रयोजन विषयक प्रश्न — इस प्रकार कहने वाले भगवान् आत्रेय से अग्निवेश ने कहा, भगवान् ने इस प्रकार लोक और पुरुष में जो समानता कही है वह अनपवाद ( यथार्थ ) है, किन्तु इस समानता के उपदेश का आयुर्वेद में प्रयोजन क्या है ॥ ६ ॥

**ॐ भगवानुवाच—शृण्वग्निवेश ! सर्वलोकमात्मन्यात्मानं च सर्वलोके सममनुपश्यतः सत्या[1] बुद्धिः समुत्पद्यते । सर्वलोकं ह्यात्मनि पश्यतो भवत्यात्मैव सुखदुःखयोः कर्ता नान्य इति । कर्मात्मकत्वाच्च हेत्वादिभिर्युक्तः सर्वलोकोऽहमिति विदित्वा ज्ञानं पूर्वमुत्थाप्यतेऽपवर्गायेति । तत्र संयोगापेक्षी लोकशब्दः । षड्धातुसमुदायो हि सामान्यतः सर्वलोकः ॥ ७ ॥**

भगवान् आत्रेय का उत्तर — भगवान् आत्रेय ने कहा । हे अग्निवेश ! सभी लोकों को अपने में और अपने को सब लोकों में समुचित रूप में देखने से सत्याबुद्धि किस प्रकार उत्पन्न होती है ( यह बात सुनो ) अपने में ही सभी जगत् को देखने से पुरुष को यह ज्ञान हो जाता है कि सुख और दुःख का कर्ता मैं स्वयं हूं, दूसरा कोई सुख और दुःख का दाता नहीं है, क्योंकि सभी जगत कर्म के अधीन होता है । कारण आदि से युक्त सभी संसार स्वरूप मैं ही हूं यह जान कर मोक्ष प्राप्ति के लिए सर्व प्रथम ज्ञान ( जिज्ञासा) उत्पन्न होता है । लोक शब्द संयोग की अपेक्षा करता है, सामान्यतः सम्पूर्ण लोक शब्द षड्धातुसमुदाय (पञ्चमहाभूत और आत्मा या ब्रह्म) स्वरूप ही है ॥

**ॐ तस्य हेतुः, उत्पत्तिः, वृद्धिः, उपप्लवः, वियोगश्च । तत्र हेतुरुत्पत्तिकारणं, उत्पत्तिर्जन्म, वृद्धिराप्यायनम, उपप्लवो दुःखागमः, षड्धातुविभागो वियोगः स जीवापगमः स प्राणनिरोधः स भङ्गः स लोकस्वभावः । तस्य मूलं सर्वोपप्लवानां च प्रवृत्तिः, निवृत्तिरुपरमः । प्रवृत्तिर्दुःखं, निवृत्तिः सुखमिति यज्ज्ञानमुत्पद्यते तत् सत्यम् । तस्य हेतुः सर्वलोकसामान्यज्ञानम् । एतत्प्रयोजनं सामान्योपदेशस्येति ॥ ८ ॥**

## ( २ ) मोक्ष प्रकरण

और भी — उस षड्धातु संयुक्त पुरुष या लोक का हेतु, उत्पत्ति, वृद्धि, उपप्लव, वियोग होना है । इनमें—१. हेतु—उत्पत्ति के कारण को हेतु कहा जाता है । २. उत्पत्ति—जन्म होने को उत्पत्ति कहते हैं । ३. वृद्धि—बढ़ने को वृद्धि कहते हैं । ४. उपप्लव—दुःख की प्राप्ति होने को उपप्लव कहते हैं । ५. वियोग—षड्धातु का विभाग ( विभागो भागशः ग्रहः ) अर्थात् षड्धातुओं का संयुक्त न होकर पृथक् पृथक् प्रतीत होना वियोग कहा जाता है । उसे जीवापगम( जीव—प्राण—का निकल जाना ) कहते हैं । उसे ही प्राणनिरोध, भङ्ग और लोकस्वभाव कहते हैं । उस षड्धातु संयुक्त लोक या पुरुष का मूल सम्पूर्ण दुःखों की प्रवृत्ति होना है । निवृत्ति होने को

१. 'तस्यात्मबुद्धिः' इति पा० ।

उपरम ( विश्राम, मोक्ष ) कहा जाता है। प्रवृत्ति मार्ग में दुःख और निवृत्ति मार्ग में सुख है, यह जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह सत्य है। उस सत्य ज्ञान का कारण है सम्पूर्ण लोक में सामान्य रूप का ज्ञान होना। यही उस सामान्य ज्ञान के उपदेश का प्रयोजन है॥ ८॥

**॥ अथाग्निवेश उवाच—किंमूला भगवन्! प्रवृत्तिः, निवृत्तौ च क उपाय इति॥ ९॥**

प्रवृत्ति किंमूलक — इसके बाद अग्निवेश ने कहा कि हे भगवन्, प्रवृत्ति किंमूलक होती है, अर्थात् प्रवृत्ति-मार्ग में प्रविष्ट होने का कारण क्या है, और निवृत्ति मार्ग में प्रविष्ट होने के उपाय क्या हैं॥ ९॥

**॥ भगवानुवाच—मोहेच्छाद्वेषकर्ममूला प्रवृत्तिः। तज्जा ह्यहङ्कारसङ्गसंशयाभिसंप्लवाभ्यवपातविप्रत्ययाविशेषानुपायास्तरुणमिव द्रुममतिविपुलशाखास्तरवोऽभिभूय पुरुषमवतत्यैवोत्तिष्ठन्ते; यैरभिभूतो न सत्तामतिवर्तते। तत्रैवंजातिरूपवित्तवृत्तबुद्धिशीलविद्याभिजनवयोवीर्यप्रभावसंपन्नोऽहमित्यहङ्कारः, यन्मनोवाक्कायकर्म नापवर्गाय स सङ्गः, कर्मफलमोक्षपुरुषप्रेत्यभावादयः सन्ति वा नेति संशयः, सर्वावस्थास्वनन्योऽहमहं स्रष्टा स्वभावसंसिद्धोऽहमहं शरीरेन्द्रियबुद्धिस्मृतिविशेषराशिरिति ग्रहणमभिसंप्लवः, मम मातृपितृभ्रातृदारापत्यबन्धुमित्रभृत्यगणो गणस्य चाहमित्यभ्यवपातः, कार्याकार्यहिताहितशुभाशुभेषु विपरीताभिनिवेशो विप्रत्ययः, ज्ञाज्ञयोः प्रकृतिविकारयोः प्रवृत्तिनिवृत्त्योश्च सामान्यदर्शनमविशेषः, प्रोक्षणानशनाग्निहोत्रत्रिषवणाभ्युक्षणावाहनयाजनयजनयाचनसलिलहुताशनप्रवेशादयः समारम्भाः प्रोच्यन्ते ह्यनुपायाः। एवमयमधीर्धृतिस्मृतिरहङ्काराभिनिविष्टः सक्तः ससंशयोऽभिसंप्लुतबुद्धिरभ्यवपतितोऽन्यथादृष्टिरविशेषग्राही विमार्गगतिर्निवासवृक्षः सत्त्वशरीरदोषमूलानां सर्वदुःखानां भवति। एवमहङ्कारादिभिर्दोषैर्भ्राम्यमाणो नातिवर्तते प्रवृत्तिं, सा च मूलमघस्य॥ १०॥**

और भी — भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने कहा—प्रवृत्ति का कारण मोह, इच्छा और द्वेष जन्य कर्म होते हैं। उस प्रवृत्ति से—१. अहंकार, २. संग, ३. संशय, ४. अभिसंप्लव, ५. अभ्यवपात, ६. विप्रत्यय, ७. अविशेष, ८. अनुपाय उत्पन्न होते हैं और ये पुरुष को उस प्रकार व्याप्त कर बढ़ते हैं, जिस प्रकार छोटे वृक्ष को बड़े शाखा वाले वृक्ष दबा कर ऊपर बढ़ते हैं और दबे हुए छोटे वृक्ष की सत्ता ही समाप्त हो जाती है, उसी प्रकार इन अहंकार आदि से पराभूत पुरुष प्रवृत्ति या प्रवृत्तिमूलक सत्ता का अतिक्रमण नहीं कर पाता। (१) अहंकार, मेरी जाति उत्तम है, मैं सुन्दर रूप वाला हूं, मैं धनी हूँ, मेरा आचरण बहुत श्रेष्ठ है, मैं बुद्धिमान् हूं, मेरा स्वभाव अच्छा है, मेरी विद्या उत्तम है, मेरा कुल उत्तम है, मैं जवान हूं अतः बलवान् हूं, मैं शक्तिशाली हूं, मेरा प्रभाव अच्छा है, मैं सर्वगुण-सम्पन्न हूं, इस प्रकार का ज्ञान करना अहंकार कहा जाता है। (२) सङ्ग—मनुष्य का मन, वचन और शरीरजन्य जो कर्म मोक्ष का साधक नहीं है, उस को संग कहा जाता है। (३) संशय—कर्म का फल, मोक्ष और मरने के बाद पुरुष का पुनर्जन्म होना है या नहीं ऐसे ज्ञान को संशय कहते हैं। (४) अभिसम्प्लव—सभी अवस्थाओं में मैं एक स्वरूप हूं। मैं सृष्टि करने वाला हूं। मैं स्वभावसिद्ध हूं, मैं शरीर, इन्द्रिय, बुद्धि और स्मृति का एक विशेष समुदाय स्वरूप हूं। इस प्रकार का ( परस्पर विरुद्ध ) ज्ञान करना अभिसम्प्लव कहा जाता है। (५) अभ्यवपात—मेरे माता, पिता, भाई, स्त्री, बच्चे ( पुत्र आदि ), बन्धु ( सगे सम्बन्धी ), मित्र, नौकर हैं, और मैं इन माता आदि गण का हूं, इस प्रकार मिथ्या ज्ञान को अभ्यवपात कहा जाता है। (६) विप्रत्यय—क्या कार्य है, क्या अकार्य है, कौन वस्तु हितकारी और कौन अहितकारी है, कौन कार्य शुभ

( अच्छा ) है और कौन कार्य अशुभ ( बुरा ) है, इन विषयों में विपरीत ज्ञान रखने को विप्रत्यय कहते है। (७) अविशेष—ज्ञ ( ज्ञानी ) और अज्ञ ( अज्ञानी ) में, प्रकृति और विकार में, प्रवृत्ति और निवृत्ति में समानता देखना अविशेष कहा जाता है। (८) अनुपाय—प्रोक्षण ( यज्ञ में मन्त्र द्वारा जल छिड़कने रूपक्रिया या मार्जन ), अनशन ( उपवास ), अग्निहोत्र ( प्रातः-सायं हवन करना ), त्रिषवण ( त्रैकालिक स्नान करना ), अभ्युक्षण ( अभिमन्त्रित जल से सेचन क्रिया ), आवाहन ( देवता आदि का मन्त्रों के द्वारा आवाहन अर्थात् बुलाना ), यजन ( यज्ञ करना ), याजन ( यज्ञ कराना ), याचन ( प्रार्थना ), जल और अग्नि में प्रवेश करना आदि जो समारम्भ ( कर्म ) हैं, उन्हें अनुपाय कहते हैं। इस प्रकार यह बुद्धि, धैर्य, स्मरणशक्ति से शून्य होकर अहंकार में लिप्त, संग और संशय से युक्त, अभिसंप्लुत ( मिथ्या अमिथ्या ज्ञान से युक्त ), ममता युक्त, विपरीत बुद्धि से युक्त, ज्ञानी और अज्ञानी में भिन्नता न समझने वाला, और विमार्ग में ( उलटे मार्ग में ) गमन करने वाला पुरुष सत्त्व ( मन ) और शरीर के दोषों ( क्रमशः रज और तम, वात, पित्त, कफ ) के कारणों का निवास वृक्ष बन कर सभी दुःखों का मूल कारण बनता है। इस प्रकार अहंकार आदि दोषों से युक्त होकर संसार में जन्म-मरण के चक्कर में पड़ कर प्रवृत्ति-मार्ग का अतिक्रमण नहीं कर पाता, अतः बार-बार जन्म और मृत्यु स्वरूप बन्धन से युक्त होकर संसार में विचरा करता है। इस प्रकार प्रवृत्ति सभी पापों ( दुःखों ) का मूल होती है ॥ १० ॥

**ॐ निवृत्तिरपवर्गः; तत् परं प्रशान्तं तत्तदक्षरं तद्ब्रह्म स मोक्षः ॥ ११ ॥**

निवृत्ति का लक्षण — निवृत्ति-मार्ग को अपवर्ग कहते हैं, वह अपवर्ग सर्वश्रेष्ठ और अत्यन्त शान्त, अविनाशी एवं ब्रह्म स्वरूप है, उसे मोक्ष कहते है ॥ ११ ॥

**तत्र मुमुक्षूणामुदयनानि व्याख्यास्यामः। तत्र लोकदोषदर्शिनो मुमुक्षोरादित एवाचार्याभिगमनं, तस्योपदेशानुष्ठानम्, अग्नेरेवोपचर्या, धर्मशास्त्रानुगमनं, तदर्थावबोधः, तेनावष्टम्भः, तत्र यथोक्ताः क्रियाः, सतामुपासनम्, असतां परिवर्जनम्, असङ्गतिर्दुर्जनेन, सत्यं सर्वभूतहितमपरुषमनतिकाले परीक्ष्य वचनं, सर्वप्राणिषु चात्मनीवावेक्षा, सर्वासामस्मरणमसङ्कल्पनमप्रार्थनमनभिभाषणं च स्त्रीणां, सर्वपरिग्रहत्यागः, कौपीनं प्रच्छादनार्थं, धातुरागनिवसनं, कन्थासीवनहेतोः सूचीपिप्पलकं, शौचाधानहेतोर्जलकुकुण्डिका, दण्डधारणं, भैक्षचर्यार्थं पात्रं, प्राणधारणार्थमेककालमग्राम्यो यथोपपन्नोऽभ्यवहारः, श्रमापनयनार्थं शीर्णशुष्कपर्णतृणास्तरणोपधानं, ध्यानहेतोः कायनिबन्धनं, वनेष्वनिकेतवासः, तन्द्रानिद्रालस्यादिकर्मवर्जनं, इन्द्रियार्थेष्वनुरागोपतापनिग्रहः, सुप्तस्थितगतप्रेक्षिताहारविहारप्रत्यङ्गचेष्टादिकेष्वारम्भेषु स्मृतिपूर्विका प्रवृत्तिः, सत्कारस्तुतिगर्हावमानक्षमत्वं, क्षुत्पिपासायासश्रमशीतोष्णवातवर्षासुखदुःखसंस्पर्शसहत्वं, शोकदैन्यमानोद्वेगमदलोभरागेर्ष्याभयक्रोधादिभिरसंचलनम्, अहङ्कारादिषूपसर्गसंज्ञा, लोकपुरुषयोः सर्गादिसामान्यावेक्षणं, कार्यकालात्ययभयं, योगारम्भे सततमनिर्वेदः, सत्त्वोत्साहः, अपवर्गाय धीधृतिस्मृतिबलाधानं; नियमनमिन्द्रियाणां चेतसि, चेतस आत्मनि, आत्मनश्च; धातुभेदेन शरीरावयवसंख्यानमभीक्ष्णं, सर्वं कारणवद्दुःखमस्वमनित्यमित्यभ्युपगमः, सर्वप्रवृत्तिष्वघसंज्ञा[१], सर्वसंन्यासे सुखमित्यभिनिवेशः; एषमार्गोऽपवर्गाय, अतोऽन्यथा बध्यते; इत्युदयनानि व्याख्यातानि ॥ १२ ॥**

---

१. 'दुःखसंज्ञा' इति पा०।

मोक्ष का उपाय — निवृत्ति मार्ग में मुमुक्षु पुरुषों के लिए मोक्ष-प्राप्ति के उपायों की व्याख्या की जाती है। यह संसार दुःखमय है, ऐसे लोक में रहने को दोष स्वरूप देखने वाला और मोक्ष की इच्छा रखने वाला पुरुष, सर्वप्रथम आचार्य ( गुरु ) के पास जाय और जिस प्रकार गुरु उपदेश करें, उसे उसी रूप में पालन करे, अग्नि की सेवा करे अर्थात् सायं-प्रातः अग्निहोत्र करे। धर्मशास्त्र में बताए हुए कर्म एवं मार्गों का अनुगमन करे। धर्मशास्त्र के अर्थों का ज्ञान करे, धर्मशास्त्र के अर्थों को गुरु के मुख से श्रवण कर उसके अनुसार अपने चित्त को स्थिर करे, धर्मशास्त्र के अर्थों को जान कर उनमें बताई गई क्रियाओं का पालन करे, सत्पुरुषों की सेवा करे और उनके पास बैठे, असज्जन पुरुषों को छोड़ दे, दुर्जन पुरुषों का साथ न करे, प्राणिमात्र के लिए हितकर, कोमल, यथासमय परीक्षा कर ( विचार कर ) सत्य बोले, प्राणिमात्र को अपने समान देखे, सभी स्त्रियों का स्मरण, संकल्प ( विचार ), प्रार्थना ( इच्छा ) और उनके साथ वार्तालाप का त्याग करे, सभी परिग्रह ( बन्धन लाने वाली वस्तुओं ) का त्याग, शरीर ढकने मात्र के लिए कौपीन ( लँगोटी ) धारण करना, गेरू से रंगे वस्त्रों का धारण करना, कन्था ( कथरी ) सीने के लिए सुई और पिप्पलक ( सुई धारण करने के लिए पात्र विशेष ) रखना, शौच ( शरीरशुद्धि ) के लिए जलकुण्डिका ( कमण्डलु ) और आधान ( चलते समय यदि लड़खड़ा कर गिरने लगे तो उससे बचाव ) के लिए दण्ड धारण करना, भिक्षा माँगने के लिए पात्र धारण करना, प्राण की रक्षा हो सके अतः एक समय अग्राम्य ( कन्द, मूल, फल आदि जो मिल सके ) उसका भोजन करना, थकावट दूर करने के लिए गिरे हुए सूखे पत्त और तृण के बिछौने एवं तकिया का सहारा लेना, ध्यान के लिए योगासन लगाना, जङ्गलों में बिना घर के निवास करना, तन्द्रा, निद्रा और आलस्य उत्पादक कर्मों का त्याग करना, सभी इन्द्रियों के प्रिय विषयों में अनुराग ( सुख ) और अप्रिय विषयों में उपताप ( दुःख ) इन दोनों का निग्रह करना अर्थात् सुख एवं दुःख उत्पादक विषयों में समान रूप से उदासीन रहना, सोने, बैठने, चलने, देखने, भोजन करने और प्रत्यङ्ग की चेष्टा के प्रारम्भ में हित-अहित का स्मरण कर प्रवृत्त होना, सत्कार, प्रशंसा, निन्दा और अपमान को सहना अर्थात् इन क्रियाओं से न प्रसन्न होना न दुःखी होना किन्तु समान भाव में रहना, भूख-प्यास, परिश्रम, थकावट, शीत, उष्ण, हवा ( आंधी ), वर्षा और सुखकर एवं दुःखकर स्पर्श को सहना, शोक, दीनता, मान, उद्वेग, मद, लोभ, राग ( प्रेम ), ईर्ष्या, भय, क्रोध आदि से विचलित न होना, अहङ्कार, सङ्ग, संशय आदि को उपद्रव समझना ( इनमें प्रवृत्त न होना ), संसार और पुरुष के सृष्टि आदि कार्यों में समान बुद्धि रखना, कार्य के उचित समय के बीतने में भयभीत होना, योगाभ्यास के आरम्भ करते समय सदा शारीरिक एवं मानसिक चिन्ताओं से रहित होना, मन में उत्साह रखना, मोक्ष-प्राप्ति के लिए बुद्धि, धैर्य और स्मरण शक्ति के बल को अपने शरीर में संचित करना, चित्त ( मन ) में इन्द्रियों का तथा आत्मा में मन का नियमन (नियन्त्रण) करना, धातुभेद से ( जैसे षड्धातुज, एकधातुज) आत्मा के शारीरावयवों का ज्ञान रखना, सभी कारण से उत्पन्न होनेवाले उत्पत्तिधर्मा पदार्थ दुःखदायी, तत्त्वहीन एवं अनित्य है यह बार-बार स्वीकार करना ( मानना ), सभी प्रकार के प्रवृत्ति-मार्ग का नाम दुःख है तथा सर्वसंन्यास ( सभी पदार्थों के त्याग ) में ही यथार्थ सुख है, ऐसे उपर्युक्त विभिन्न तथ्यों का ज्ञान रखना, यही मोक्ष का मार्ग है, इन बताए हुए नियमों के विपरीत चलने पर मनुष्य बन्धन को प्राप्त होता है अर्थात् जन्म-मृत्यु लगी रहती है। इस प्रकार ये मुक्ति के उपायों की व्याख्या कर दी गई ॥ १२ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**ॐ एतैरविमलं सत्त्वं शुद्ध्युपायैर्विशुध्यति । मृज्यमान इवादर्शस्तैलचेलकचादिभिः ॥ १३ ॥**

**ग्रहाम्बुदरजोधूमनीहारैरसमावृतम्। यथाऽर्कमण्डलं भाति भाति सत्त्वं तथाऽमलम् ॥१४॥**
**ज्वलत्यात्मनि संरुद्धं तत् सत्त्वं संवृतायने। शुद्धः स्थिरः प्रसन्नार्चिर्दीपो दीपाशये यथा॥१५॥**

शुद्ध मन का स्वरूप — इन ऊपर बताये हुए शुद्धि के उपायों ( मोक्षसाधक उपायों ) द्वारा रज और तम से रहित होकर मन वैसे ही शुद्ध हो जाता है जैसे तेल, कपड़े के टुकड़े और बाल के बने हुए ब्रश ( Brush ) से मलने पर दर्पण पूर्ण साफ हो जाता है। सूर्यादिग्रह, मेघ, धूलि, धूम, कुहरा आदि से न ढका हुआ सूर्यमण्डल जिस प्रकार चमकता है ठीक उसी प्रकार वह निर्मल सत्त्व ( मन ) चमकता रहता है। वह शुद्ध मन आत्मा से रुद्ध होने के कारण अर्थात् आत्मस्थित निर्मल मन मार्ग के रुके रहने पर उस प्रकार प्रकाशमान होता है जिस प्रकार दीपक की ज्वाला दीपाशय ( लालटेन आदि ) में प्रकाशित होती है ॥ १३-१५ ॥

**विमर्श**—चञ्चल मन सदा इतस्ततः भ्रमण करता है, जब 'योगो मोक्षप्रवर्तकः' के अनुसार योगाभ्यास में मनुष्य प्रवृत्त होता है तो सारे इन्द्रियों के मार्ग बन्द हो जाते हैं और मन आत्मा में स्थिर हो जाता है। उस समय उसका तेज अधिक बढ़ जाता है। इसी को समझाने के लिए आचार्य ने लालटेन आदि को उदाहरण स्वरूप दर्शाया है। दीपक में कांच का स्वच्छ आवरण रहने पर प्रकाश अधिक होता ही है। आत्मा के ऊपर माया का आवरण लगा रहता है। मन भी माया से आक्रान्त रहता है। जब इन शुद्धि के उपायों द्वारा आत्मा एवं मन की शुद्धि हो जाती है तो मन अधिक प्रकाशमान हो जाता है।

***शुद्धसत्त्वस्य या शुद्धा सत्या बुद्धिः प्रवर्तते। यया भिनत्त्यतिबलं महामोहमयं तमः॥१६॥**
**सर्वभावस्वभावज्ञो यया भवति निःस्पृहः। योगं यया साधयते सांख्यः संपद्यते यया॥**
**यया नोपैत्यहङ्कारं नोपास्ते कारणं यया। यया नालम्बते किंचित् सर्वं संन्यस्यते यया॥**
**याति ब्रह्म यया नित्यमजरं शान्तमव्ययम्[1]।**
**विद्या सिद्धिर्मतिर्मेधा प्रज्ञा ज्ञानं च सा मता॥ १९ ॥**

शुद्ध बुद्धि का स्वरूप — शुद्ध मन वाले पुरुष में जो सत्या बुद्धि उत्पन्न होती है, जिस सत्या बुद्धि से अतिबलिष्ठ भयंकर मोहस्वरूप तम ( अन्धकार-माया के प्रपञ्च ) को भेदन करने में मनुष्य समर्थ होता है; जिसके द्वारा सभी उत्पत्तिधर्मा भावों के स्वभाव को जान कर मनुष्य निःस्पृह हो जाता है, जिस सत्याबुद्धि से योग की सिद्धि होती है, जिससे सांख्य ( तत्त्वज्ञाता ) हो जाता है, जिस बुद्धि के प्राप्त हो जाने पर अहंकार नहीं होता है, जिस सत्याबुद्धि के द्वारा कारण ( जिससे पुनर्जन्म-मरण हो ऐसे कार्यों ) की उपासना नहीं करता है, जिसके द्वारा किसी (राग-द्वेष, कामादि) का आलम्बन ( आश्रय ) नहीं लेता है, जिससे सभी वस्तुओं को त्याग दिया जाता है; जिस बुद्धि के द्वारा नित्य, अजर, शान्त और अक्षर ब्रह्म को प्राप्त किया जाता है, उस सत्याबुद्धि को ही विद्या, सिद्धि, मति, मेधा, प्रज्ञा और ज्ञान कहा जाता है ॥ १६-१९ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार सत्याबुद्धि मन के शुद्ध होने पर प्राप्त की जाती है और मन की शुद्धता ऊपर बताए हुए—आचार्य के पास जाना, उसके उपदेश का पालन करना आदि—पर निर्भर है। जैसा कि—'सतामुपासनं सम्यगसतां परिवर्जनम्' इत्यादि प्रथम अध्याय में कह आए हैं। जब तक मन में रज और तम ये दोनों दोष रहते हैं तब तक मन शुद्ध नहीं होता। उसी को दूर करने के ऊपर उपाय बताए गए हैं।

*** लोके विततमात्मानं लोकं चात्मनि पश्यतः। परावरदृशः शान्तिर्ज्ञानमूला न नश्यति॥**

---

१. 'शान्तमक्षरम्' इति पा०।

समानता का फल — लोक में अपने को और अपने में लोक को व्याप्त देखते हुए ब्रह्म और महदादि प्रकृति को समझने वाले तत्त्वदर्शी पुरुष की ज्ञानजन्य शान्ति कभी नष्ट नहीं होती ॥२०॥

**विमर्श**—'यथा लोके तथा शरीरे' इस ज्ञान का मुख्य कारण है तत्त्वदर्शिता का होना। तब जो मोक्षरूपी शान्ति प्राप्त होती है वह अक्षर है अर्थात् कभी नष्ट नहीं होती।

*** पश्यतः सर्वभावान् हि सर्वावस्थासु सर्वदा। ब्रह्मभूतस्य संयोगो न शुद्धस्योपपद्यते ॥**

और भी — सर्वदा सभी जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति अवस्थाओं में सब लोक एवं शरीरगत भावों को तुल्य रूप में देखते हुए जीवन्मुक्त शुद्ध ( रज और तम से रहित ) पुरुष का धर्म ( सुख ), अधर्म ( दुःख ) से संयोग ( सम्बन्ध ) नहीं होता ॥ २१ ॥

**विमर्श**—यहाँ 'पश्यतः' ( देखते हुए ) से स्पष्ट किया गया है कि जीवन्मुक्त पुरुष सभी भावों में राग और द्वेष के कारण प्रेम और त्याग न करके केवल उसे देखता ही रहता है। ब्रह्मभूत का जीवन्मुक्त अर्थ करना ही उचित प्रतीत होता है क्योंकि ब्रह्मभूत मुक्त पुरुष को आत्मा और मन का परस्पर सम्बन्ध विच्छेद हो जाने से ज्ञान भी नहीं होता तो दर्शन कैसे होगा, जिसके लिये 'पश्यतः' यह क्रिया दी गई है।

*** नात्मनः करणाभावाल्लिङ्गमप्युपलभ्यते। स सर्वकरणायोगान्मुक्त इत्यभिधीयते ॥२२॥**

मुक्त का स्वरूप — करण ( शरीर, मन और इन्द्रियों ) का अभाव होने से आत्मा का चिह्न भी नहीं पाया जाता है। तब पुरुष सभी करण ( मन, शरीर ) आदि का त्याग कर देने से मुक्त कहा जाता है ॥ २२ ॥

*** विपापं विरजः शान्तं परमक्षरमव्ययम्। अमृतं ब्रह्म निर्वाणं पर्यायैः शान्तिरुच्यते ॥२३॥**

मुक्ति का पर्याय — विपाप, विरज, शान्त, पर, अक्षर, अव्यय, अमृत, ब्रह्म, निर्वाण और शान्ति ये मोक्ष के पर्याय कहे जाते हैं ॥ २३ ॥

*** एतत्तत् सौम्य ! विज्ञानं यज्ज्ञात्वा मुक्तसंशयाः। मुनयः प्रशमं जग्मुर्वीतमोहरजःस्पृहाः ॥**

शरीर-विचय का महत्त्व — हे सौम्य ! यह वह शरीर-विचय नामक विज्ञान है जिसे जान कर संदेहरहित मुनिगण मोह ( तम ) और रज ( राग ) से पृथक् होकर प्रशम ( मोक्ष ) को प्राप्त कर गए ॥ २४ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**सप्रयोजनमुद्दिष्टं लोकस्य पुरुषस्य च। सामान्यं मूलमुत्पत्तौ निवृत्तौ मार्ग एव च ॥ २५ ॥**
**शुद्धसत्त्वसमाधानं सत्या बुद्धिश्च नैष्ठिकी। विचये पुरुषस्योक्ता निष्ठा च परमर्षिणा ॥२६॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने पुरुषविचय-शारीरं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

अध्याय उपसंहार — परमर्षि आत्रेय ने इस पुरुष-विचय नामक अध्याय में लोक और पुरुष की समानता और उसे बताने का प्रयोजन, उत्पत्ति ( प्रवृत्ति ) का कारण, निवृत्ति का मार्ग, शुद्ध सत्त्व का समाधान, मोक्षसाधक सत्याबुद्धि और मोक्ष की प्राप्ति के उपाय का वर्णन किया है ॥ २५-२६ ॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के शारीरस्थान में पुरुष-विचयशारीर नामक पांचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठोऽध्यायः

**अथातः शरीरविचयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब पुरुष-विचय शारीर के बाद शरीर-विचय नामक शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय के पूर्व मोक्ष में सहायक पुरुष-विचय अध्याय का वर्णन किया गया है, मोक्ष का साधक योगाभ्यास होता है और योगाभ्यास में शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्ग एवं रस-रक्तादि धातुओं का ज्ञान आवश्यक है। अतः शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्गों का ( विचय ) विभाग से ज्ञान प्राप्त करने के लिए शरीर-विचय नामक अध्याय का वर्णन किया गया है। अथवा शास्त्राध्ययन का मुख्य प्रयोजन मोक्ष के साधक उपायों का वर्णन करने के बाद ( शा. अ. ५ ) गौण प्रयोजन चिकित्सा के लिए उपयोगी शारीर ज्ञान बताने के लिए शरीर-विचय नामक अध्याय की व्याख्या की जा रही है।

*** शरीरविचयः शरीरोपकारार्थमिष्यते। ज्ञात्वा हि शरीरतत्त्वं शरीरोपकारकरेषु भावेषु ज्ञानमुत्पद्यते। तस्माच्छरीरविचयं प्रशंसन्ति कुशलाः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) शरीर विचय प्रकरण

शरीर-विचय का प्रयोजन — भिषग् विद्या ( चिकित्सा शास्त्र ) में शरीर के उपकार ( लाभ ) के लिए शरीर का विभागशः ज्ञान परम आवश्यक है। शरीर के तत्त्वों का ठीक-ठीक ज्ञान कर लेने पर शरीर के उपकारक भावों का ज्ञान हो जाता है। इसलिए कुशल वैद्य शरीर-विचय की अर्थात् विशेष रूप से अङ्ग-प्रत्यङ्ग रस-रक्तादि धातुओं के विभाग-ज्ञान की प्रशंसा करते हैं ॥ ३ ॥

*** तत्र शरीरं नाम चेतनाधिष्ठानभूतं पञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मकं समयोगवाहि[1]। यदा ह्यस्मिन् शरीरे धातवो वैषम्यमापद्यन्ते तदा क्लेशं विनाशं वा प्राप्नोति। वैषम्यगमनं हि पुनर्धातूनां वृद्धिह्रासगमनकार्त्स्न्येन प्रकृत्या च ॥ ४ ॥**

शरीर की परिभाषा — चेतना ( आत्मा ) का आश्रयभूत और पञ्च-महाभूतों के विकार के समष्टि रूप का नाम शरीर है। यह शरीर समयोगवाही होता है, अर्थात् तीन दोष, सप्तधातु और मलों के सममात्रा में रहने से यह शरीर चलता है। जब इस शरीर में धातुयें विषमता को प्राप्त होती हैं तब यह शरीर क्लेश ( कष्ट ) या विनाश ( मृत्यु ) को प्राप्त होता है। धातुओं का वैषम्य होने का तात्पर्य धातुओं को वृद्धि और ह्रास ( बढ़ने और घटने ) से है। धातुओं का बढ़ना-घटना आंशिक रूप में या प्रकृति से होता है ॥ ४ ॥

**विमर्श**—यहां सर्वप्रथम चेतना का आश्रयभूत शरीर का वर्णन किया गया है, पर चेतना के आश्रय अहंकार आदि प्रत्येक विकारों में रहते हैं अतः प्रत्येक को अलग-अलग शरीर मानना पड़ेगा। इसलिए पञ्च-महाभूत और १६ विकार के समुदाय को शरीर बताया गया है। अथवा पञ्च-महाभूत के विकार ( रसासृग् ) मांसमेदादि धातुयें वात, पित्त, कफ और मलमूत्र, स्वेदादि इनका समुदाय स्वरूप ही शरीर है।

**चक्रपाणि** ने, 'समयोगवाहि' पाठ रख कर शरीर का विशेषण किया है, गङ्गाधर ने 'समसंयोगवाहिनः' पाठ रखकर धातु का विशेषण किया है। धातुओं की विषमता न्यून मात्रा में होने से कष्ट और अधिक मात्रा में होने से विनाश होता है।

---

१. 'समयोगवाहिनो यदा ह्यस्मिन्' इति पा०।

यहाँ 'वैषम्य गमन' का तात्पर्य विषम अवस्था की प्राप्ति से है। इसलिए स्वभाव से ही धातुओं में जो विषमता होती है वह रोगकारक नहीं मानी जाती। धातुओं का वृद्धि-ह्रास होना ही वैषम्य गमन माना जाता है इनका वृद्धि-ह्रास, कुछ आंशिक रूप में या सम्पूर्ण रूप में होना है॥ कुछ आचार्य 'अकात्स्‍र्न्य' शब्द को क्लेश और विनाश शब्द के साथ सम्बन्धित कर इस प्रकार अर्थ करते हैं धातुयें की विषमता होने पर भी क्लेश और विनाश सभी को नहीं प्राप्त होते, क्योंकि अकात्स्‍र्न्य रूप ( आंशिक रूप ) से क्लेश या विनाश होता है यह 'अकात्स्‍र्न्य' पद से ही स्पष्ट प्रतीत होता है।

वे अपने सिद्धान्त को पुष्ट करने के लिए अग्रांकित युक्ति देते हैं—वृष्य, या शुक्रल औषध-प्रयोग से शुक्र की अधिकता होने पर वृद्धिजन्य विषमता होती है तथा बाल्यावस्था में धातुयें स्वयं वृद्ध होती है पर वह रोगोत्पादक नहीं होतीं। किन्तु इस प्रकार की व्याख्या अरुचिकर है—शुक्रल औषधि से शुक्र की वृद्धि होने पर भी वह रोगोत्पादक नहीं होती अतः उसे विषम न कहकर प्राकृत ही कहा जाता है। विषमता का नाम विकार ( रोग ) है जो विषमता रोगोत्पादक होती है उसे ही धातुवैषम्य कहा जाता है जैसा कि—'विकारो धातुवैषम्यं, साम्यं प्रकृतिरुच्यते। सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च।' ( सू. अ. ९ ) से बताया गया है। बाल्यावस्था में जो धातुयें स्वभाव से वृद्ध होती हैं वह वृद्धि भी रोग नहीं है अतः वह भी वैषम्य शब्द से गृहीत नहीं होता है। अपितु अवस्था ( वय ) के अनुसार उन्हें प्राकृतमानावस्था वाला ही माना जाता है। तात्पर्य यह है कि बढ़ी हुई धातुयें जितनी मात्रा में रोगकारक नहीं होतीं उतनी मात्रा धातुओं की प्राकृतावस्था ही मानी जाती है। अतः सामान्य रूप से धातुओं की जितनी वृद्धि रोगकारक नहीं है उसे प्राकृतावस्था, जितनी मात्रा रोगकारक है उसे वैषम्यावस्था कहना चाहिए।

एक दूसरा मत यह है कि दोषों का वैषम्य गमन प्रकृति से भी होता है जैसा कि 'प्रकृतिस्थं यदा पित्तं मारुतः श्लेष्मणः क्षये। स्थानादादाय गात्रेषु यत्र यत्र विसर्पति। तदा भेदश्च दाहश्च तत्र तत्रानवस्थितः ( सू. अ. १७ ) प्रकृतिस्थ पित्त भी रोगकारक होता है, अतः रोगोत्पादक दोषों की प्रकृतिस्थता को भी वैषम्य शब्द से लेना चाहिये पर यह मत भ्रामक है, क्योंकि दोषों की गति प्रकृतावस्था में भी होती है पर वे रोगोत्पादक नहीं होती हैं अतः प्रकृतिस्थ दोषों की गति को वैषम्य गमन नहीं कहा जा सकता, जैसा कि—'क्षीणा जहति लिङ्गं स्वं, समाः स्वं कर्म कुर्वते। दोषाः प्रवृद्धाः स्वं लिङ्गं दर्शयन्ति यथाबलम्॥ (सू. अ. ११) तथा 'साम्यं प्रकृतिरुच्यते।' (सू. अ. ९) आदि वचनों से समता को प्रकृति, आरोग्य और शरीर में अपना उचित कार्य अवश्य करने वाला बताया गया है।

प्रकृतिस्थ पित्त देशान्तर-गमन कर दाह आदि को जो उत्पन्न करता है उसका तात्पर्य यह है कि पाचक या रञ्जकादि पित्त अपने उचित मान में रहते हुए कफ के क्षीण होने पर कुपित वायु के द्वारा शरीर के किसी एक देश में प्रक्षिप्त किया जाता है तब आगन्तुक पित्त और उस देश में रहने वाला भ्राजक पित्त ( स्थानीय ) दोनों मिल कर उस स्थान में पित्त की वृद्धि करते है अतः यह विकार भी वृद्ध वायु के द्वारा प्रक्षिप्त पित्त का ही माना जाता है। इसी प्रकार अपने मान में रहने वाले रस-रक्तादि धातुओं के वातादि दोषों से दूषित होने पर जो विकार उत्पन्न होता है वह वातादि दोषों की वृद्धि के ही कारण होता है और दुष्ट दोषों के सम्बन्ध से रस-रक्तादि धातुओं में भी गुण की हानि या गुण की वृद्धि हो जाती है। इस प्रकार दूष्य रस-रक्तादि धातुओं में वृद्धि-ह्रास होता है तो यह विकार भी प्रकृतिस्थ रस-रक्तादि धातुओं का न मान कर वैषम्यावस्था

प्राप्त दोष और दूष्यजन्य ही माना जाता है अतः प्रकृतिस्थ दोषों का रोगोत्पादक कहना उचित नहीं है।

**⊛ यौगपद्येन तु विरोधिनां धातूनां वृद्धिह्रासौ भवतः। यद्धि यस्य धातोर्वृद्धिकरं तत्तो विपरीतगुणस्य धातोः प्रत्यवायकरं संपद्यते ॥ ५ ॥**

धातुओं की वृद्धि और ह्रास — परस्पर विरुद्ध गुण वाले धातुओं की वृद्धि और ह्रास एक ही साथ होते हैं, क्योंकि जो द्रव्य (समान गुण होने से) जिस धातु को बढ़ाने वाला होता है, वही द्रव्य (विशेष गुण होने के कारण) अपने से विपरीत गुण वाले धातुओं का ह्रास करने वाला होता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—एक काल में ही परस्पर विरुद्ध गुण वाले धातुओं की वृद्धि-ह्रास होता है तब उसे वैषम्यावस्था कहते हैं जिसे विकार (दुःख, रोग) माना जाता है। जो औषधि जिस धातु को बढ़ाती है वही औषधि उस धातु से विपरीत गुण वाले धातु को घटाती है—जैसे दुग्ध मधुर, स्निग्ध गुण होने से कफ एवं शुक्र को बढ़ाता है और रूक्ष, कटु गुण युक्त वात को नष्ट करता है।

**⊛ तदेव तस्माद्भेषजं सम्यगवचार्यमाणं युगपन्न्यूनातिरिक्तानां धातूनां साम्यकरं भवति, अधिकमपकर्षति न्यूनमाप्याययति ॥ ६ ॥**

और भी — इसलिए उचित रूप में प्रयुक्त वही औषधि एक ही साथ न्यून (ह्रास को प्राप्त) और अतिरिक्त (वृद्धि को प्राप्त) धातुओं को साम्य (समान रूप में) करने वाली होती है। अधिक हुई धातुओं को कम करता है और घटी हुई को बढ़ाता है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—यहाँ औषध का सम्यक् प्रयोग ही न्यून और अतिरिक्त धातुओं का साम्य करना है। इसका तात्पर्य यह है कि औषधि की मात्रा, व्याधिनाश की योग्यता से प्रयुक्त हो और सड़ी-गली और जीर्ण न हो इसका ध्यान रख कर जब तक धातुयें साम्यावस्था को प्राप्त न हों तब तक उसका प्रयोग किया जाता है। यदि मात्रा आदि से विगुण औषधि का प्रयोग किया जाता है तो वह उचित कार्य नहीं करती। जैसे किसी व्यक्ति के शरीर में कफ वृद्ध है और पित्त क्षीण है तो कफ को ह्रास और पित्त को वृद्ध करने के लिए कटु मरिच का प्रयोग किया जाता है क्योंकि—'मरिचं कटुकं तीक्ष्णं दीपनं कफवातनुत्। उष्णं पित्तकरं रूक्षं श्वासकासकृमीञ्जयेत्।' मरिच कफनाशक और पित्तवर्द्धक है। अतएव कफ के नाश हो जाने के बाद भी मरिच का प्रयोग किया गया तो पित्त को अधिक बढ़ा कर विषमता उत्पन्न कर देता।

विरोधी धातुओं की वृद्धि एवं ह्रास की चर्चा चला कर यहाँ धातुसाम्य बता कर उपसंहार करने के बदले न्यून की वृद्धि और अधिक का ह्रास बताकर पुनः अपनी वृद्धि-ह्रास के प्रसंग से ही वाक्य समाप्त किया है। यह वृद्धि-ह्रास-क्रिया वहीं की जाती है जहाँ एक धातु की वृद्धि से दूसरे का क्षय होता है। जहाँ केवल वृद्धि है वहाँ केवल ह्रास और जहाँ केवल ह्रास है वहाँ केवल वृद्धि कर्म किया जाता है।

**⊛ एतावदेव हि भैषज्यप्रयोगे फलमिष्टं स्वस्थवृत्तानुष्ठाने च यावद्धातूनां साम्यं स्यात्। स्वस्था ह्यपि धातूनां साम्यानुग्रहार्थमेव कुशला रसगुणानाहारविकारांश्च पर्यायेणेच्छन्त्युपयोक्तुं सात्म्यसमाज्ञातान्; एकप्रकारभूयिष्ठांश्चोपयुञ्जानास्तद्विपरीतकरसमाज्ञातया[1] चेष्टया समिच्छन्ति कर्तुम् ॥ ७ ॥**

---

१. विपरीतकरणलक्षणसमाज्ञातया' इति पा०।

वैद्य का कर्त्तव्य — औषध का प्रयोग करने में और स्वस्थ-वृत्त का अनुष्ठान करने में यही फल अभीष्ट होता है कि धातुओं की समता हो। कुशल स्वस्थ पुरुष भी धातुओं में समता बनाये रखने के लिए ही, प्रकृति के अनुकूल सात्म्यसमाज्ञात मधुरादि रसों का, गुर्वादि गुणों का और भक्ष्य, भोज्य, चर्व्य, चूष्य आदि आहार-विकारों का क्रम से प्रयोग करना चाहते हैं। जो व्यक्ति किसी विशेष कारणवश एक प्रकार के ही रस का अधिक सेवन करता है तो उस रस से बढ़ने वाली धातु के विपरीत समाज्ञात ( जानी हुई ) चेष्टाओं से उस धातु को कुशल पुरुष सम करना चाहते हैं ॥ ७ ॥

**विमर्श**—धातुओं को साम्य करना ही औषध-प्रयोग का फल होना है, क्योंकि 'धातुसाम्यक्रिया चोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम्' कहा है। वैद्य का कार्य, धातुसाम्य करना है, इसे ही चिकित्सा कहते हैं और इसी के लिए औषध-प्रयोग किया जाता है।

धातुसाम्य करना मात्र ही औषध-प्रयोग का फल है तो स्वस्थ मनुष्य में सभी धातुयें सम होती हैं अतः स्वस्थ मनुष्य को औषध-प्रयोग नहीं करना चाहिए इस शंका के समाधान में उत्तर दिया है कि साम्य की रक्षा के लिए ही सात्म्यसमाज्ञात अर्थात् अभ्यास से जो आहार-विहार प्रकृति के अनुकूल हो गया है और जो सम ( पथ्य ) है पर पथ्यत्वेन ज्ञात नहीं है, ( अथवा सात्म्य रूप से समाज्ञात है ) ऐसे रसगुण और आहार का क्रम से प्रयोग धातुसाम्य के लिए किया जाता हैं और आसात्म्यत्वेन परिज्ञात का त्याग कर दिया जाता है। रस आदि का क्रम से प्रयोग किया जाना है इसका तात्पर्य यह है कि मधुर रस के प्रयोग से होने वाली कफ वृद्धि को रोकने के लिए कटु, तिक्त और कषाय रस का प्रयोग करना, गुणतः गुरु द्रव्य के प्रयोग से होने वाली गुरुता को रोकने के लिए लघु गुण वाले द्रव्यों का प्रयोग करना, भक्ष्य, चर्व्य आदि आहार द्रव्यों के उपयोग के बाद उसे पचने के लिए पाचन आदि का प्रयोग करना आदि क्रम कहा जाता है।

यदि विशेष कारणवश एक ही प्रकार के रस का अधिक प्रयोग किया जाता है उससे वृद्ध धातु को सम करने के लिए उस धातु के विपरीत क्रिया की जाती है, जैसे—विशेष रूप से मधुर आहार रस के प्रयोग से मधुर के सामान्य कफ धातु की वृद्धि को रोकने के लिए कफ के कर्म को क्षय करने वाले व्यायामादि चेष्टाओं के द्वारा धातुओं का साम्य किया जाता है।

**ॐ देशकालात्मगुणविपरीतानां हि कर्मणामाहारविकाराणां च क्रियोपयोगः[1] सम्यक्, सर्वातियोगसन्धारणम्, असन्धारणमुदीर्णानां च गतिमतां, साहसानां च वर्जनं, स्वस्थवृत्तमेतावद्धातूनां साम्यानुग्रहार्थमुपदिश्यते ॥ ८ ॥**

और भी — देश, काल और अपने शरीर के गुणों से विपरीत गुण वाले कर्मों एवं आहार-विकारों ( भोज्य पदार्थों ) का क्रमपूर्वक उचित रूप में प्रयोग, तथा सब अतियोगों को रोकना, गतिमान ( अपने स्थान से चलायमान ) और उभरे हुए मल-मूत्रादि वेगों को न रोकना, सभी अयथाबलमारम्भ साहसों का रोकना, ये संक्षेप में धातुओं को समता में रखने वाला स्वस्थवृत्त का उपदेश है ॥ ८ ॥

**विमर्श** —देश-विपरीत—कर्म जैसे मरु प्रदेश में शयन कर्म, आहार जैसे स्निग्ध, मधुर भोजन, काल-विपरीत—कर्म जैसे वसन्त ऋतु में व्यायाम, आहार-लघु, रूक्ष भोजन; आत्मगुण (शरीर गुण) विपरीत—कर्म स्थूल शरीर के लिए व्यायाम, जागरण आदि कर्म, आहार-रूक्ष, बाजरा, मक्का, जौ आदि का सेवन अर्थात् इनका उचित रूप में प्रयोग करना चाहिये।

---

१. 'क्रमेणोपयोगः, सम्यक् सर्वाभियोगः, अनुदीर्णानां संधारणम्' इति पा०।

***धातवः पुनः शारीराः समानगुणैः समानगुणभूयिष्ठैर्वाऽप्याहारविकारैरभ्यस्यमानै-र्वृद्धिं प्राप्नुवन्ति, ह्रासं तु विपरीतगुणैर्विपरीतगुणभूयिष्ठैर्वाऽप्याहारैरभ्यस्यमानैः ॥ ९ ॥**

और भी — शारीरिक रसादि धातुएँ समान गुण वाले, या समान गुणभूयिष्ठ आहार-विकारों के अभ्यास ( लगातार सेवन ) से वृद्धि को प्राप्त होते हैं। विपरीत गुण वाले, या विपरीत गुण भूयिष्ठ आहार-विकारों के अभ्यास से ह्रास ( न्यूनता ) को प्राप्त होते हैं ॥ ९ ॥

**विमर्श**—यहाँ शारीरिक धातु का निर्देश कर देने से बुद्धि, मन आदि की वृद्धि वा ह्रास समान गुण या विपरीत गुण वाले आहार-विकारों से नहीं होता है ऐसा सूचित किया गया है। यहाँ समान गुण आहार मांस, मांस का वर्द्धक और समानगुणभूयिष्ठ दूध रूप, द्रवता और मधुरता सामान्य से शुक्र का वर्द्धक है। विपरीत गुण-जैसे रूक्ष वात का स्निग्ध घृत एवं तैल नाशक हैं, विपरीत गुणभूयिष्ठ—अम्ल पित्त को न्यून अम्ल एवं शीतगुण अधिक होने से नींबू पित्तशामक होता है।

*** तत्रेमे शरीरधातुगुणाः संख्यासामर्थ्यकराः; तद्यथा—गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्ष-मन्दतीक्ष्णस्थिरसरमृदुकठिनविशदपिच्छिलश्लक्ष्णखरसूक्ष्मस्थूलसान्द्रद्रवाः। तेषु ये गुरवस्ते गुरुभिराहारविकारगुणैरभ्यस्यमानैराप्याय्यन्ते, लघवश्च ह्रसन्ति; लघवस्तु लघुभिराप्याय्यन्ते, गुरवश्च ह्रसन्ति। एवमेव सर्वधातुगुणानां सामान्ययोगाद् वृद्धिः, विपर्ययाद्ध्रासः। तस्मान्मांसमाप्याय्यते मांसेन भूयस्तरमन्येभ्यः शरीरधातुभ्यः, तथा लोहितं लोहितेन, मेदो मेदसा, वसा वसया, अस्थि तरुणास्थ्ना, मज्जा मज्ज्ञा, शुक्रं शुक्रेण, गर्भस्त्वामगर्भेण ॥ १० ॥**

शरीर धातुओं के गुण — उन गुणों में ये शारीरिक धातुओं के गुण ( औषधों के समान या असमान होने से वृद्धि या ह्रास करने वाले होते हैं ) वे वृद्धि और ह्रास का ज्ञान कराने में समर्थ होते हैं। जैसे—गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, सूक्ष्म, स्थूल, सान्द्र, द्रव। इनमें जो शारीर धातु गुरु गुण वाले होते है वे गुरु आहार-विकारों के अभ्यास ( लगातार सेवन ) से बढ़ते है और लघु शारीर धातु ह्रास को प्राप्त होते हैं। लघु शारीर धातु लघु आहार विकारों से बढ़ते हैं और गुरु शारीर धातु ह्रास को प्राप्त होते हैं। इसी प्रकार सभी धातुओं के गुण समान-गुण योग से बढ़ते हैं और विपरीत गुण-योग से ह्रास को प्राप्त होते हैं। इसी लिए अन्य शारीर धातुओं की अपेक्षा अधिक रूप में मांस सेवन से मांस धातु की वृद्धि होती है और रक्त सेवन से रक्त, मेदा सेवन से मेदा, वसा से वसा, तरुणास्थि सेवन से अस्थि, मज्जा से मज्जा, शुक्र से शुक्र, आम गर्भ ( अण्डा ) से गर्भ की पुष्टी एवं वृद्धि होती है ॥ १० ॥

**विमर्श**—सूत्रस्थान में ४१ गुणों का वर्णन कर चुके हैं यहाँ केवल शारीरिक २० गुणों का ही वर्णन है क्योंकि इन्द्रियगुण, आत्मगुण और परादिगुण वृद्धि एवं ह्रास में कारण नहीं होते हैं। अतः इस गुण वृद्धि ह्रास प्रकरण में उनका उल्लेख नहीं किया गया है। मांस का सेवन और धातुओं की अपेक्षा मांस की वृद्धि अधिक करता है। इसका तात्पर्य यह है कि मांस सेवन से अन्य धातुओं की भी वृद्धि होती है पर मांस की अपेक्षा न्यून रूप में वृद्धि होती है। यद्यपि इन्द्रिय गुण में शीत स्पर्श वात और उष्ण स्पर्श पित्त को बढ़ाने वाला होता है अतः यहाँ स्पर्श गुण का भी नामोल्लेख करना था, पर इस स्पर्श को शीत एवं उष्ण के कहने से ही गतार्थ कर दिया गया है। रस गुण भी शारीर धातुओं को बढ़ाता है, पर रस का एक स्वतन्त्र प्रकरण ही सूत्रस्थान में बताया गया है अतः यहाँ रस का भी नामोल्लेख नहीं किया गया है।

**॥ यत्र त्वेवं लक्षणेन सामान्येन सामान्यवतामाहारविकाराणामसान्निध्यं स्यात्, सन्निहितानां वाऽप्ययुक्तत्वान्नोपयोगो घृणित्वादन्यस्माद्वा कारणात्, स च धातुरभिवर्धयितव्यः स्यात्, तस्य ये समानगुणाः स्युराहारविकारा असेव्याश्च, तत्र समानगुणभूयिष्ठानामन्यप्रकृतीनामप्याहारविकाराणामुपयोगः स्यात्। तद्यथा—शुक्रक्षये क्षीरसर्पिषोरुपयोगो मधुरस्निग्धशीतसमाख्यातानां चापरेषां द्रव्याणां, मूत्रक्षये पुनरिक्षुरसवारुणीमण्डद्रवमधुराम्ललवणोपक्लेदिनां, पुरीषक्षये कुल्माषमाषकुष्कुण्डाजमध्ययवशाकधान्याम्लानां, वातक्षये कटुकतिक्तकषायरूक्षलघुशीतानां, पित्तक्षयेऽम्ललवणकटुकक्षारोष्णतीक्ष्णानां, श्लेष्मक्षये स्निग्धगुरुमधुरसान्द्रपिच्छिलानां द्रव्याणाम्। कर्मापि यद्यस्य धातोर्वृद्धिकरं तत्तदासेव्यम्। एवमन्येषामपि शरीरधातूनां सामान्यविपर्ययाभ्यां वृद्धिह्रासौ यथाकालं कार्यौ। इति सर्वधातूनामेकैकशोऽतिदेशतश्च वृद्धिह्रासकराणि व्याख्यातानि भवन्ति ॥ ११ ॥**

शरीरधातु के वृद्धि-ह्रास में कारण — जहाँ पर इस प्रकार के तुल्य जातिरूप सामान्य लक्षणों के द्वारा सामान्य आहार-विकारों का सान्निध्य ( प्राप्ति ) न हो, या प्राप्ति होने पर भी सात्म्य के अनुकूल न होने से उसका उपयोग न किया जाय, या अन्य किसी भी कारण से उस तुल्य जातिरूप सामान्य का प्रयोग न किया जा सके ( जैसे मांस वृद्धि के लिए मांस का प्रयोग ), पर वह धातु बढानी अवश्य हो और उस धातु के समान गुण वाले आहार-विकार सेवन करने योग्य प्राप्त नहीं हों। तब वहाँ पर उस बढ़ाने योग्य धातु के विजातीय होते हुए भी समान गुण भूयिष्ठ आहारविकारों का प्रयोग किया जाना है। जैसे—१. शुक्रक्षय में घृत और दुग्ध का प्रयोग कराना चाहिए, इसी प्रकार और अन्य द्रव्य जो मधुर एवं स्निग्ध हों उनका प्रयोग करना चाहिए। २. मूत्रक्षय में ईख का रस, वारुणीमण्ड, द्रव, मधुर, अम्ल और लवण रस एवं उपक्लेदी ( शरीर को गीला करने वाला ) द्रव्य का प्रयोग करना चाहिए। ३. पुरीषक्षय में कुल्माष उड़द, कुष्कुण्ड ( पललादिच्छत्रिका ), बकरे के मध्य शरीर का मांस, जौ, शाक, धान्याम्ल का प्रयोग करना चाहिए। ४. वातक्षय में कटु, तिक्त, कषाय रस वाले और रूक्ष, लघु, शीत गुण वाले द्रव्यों का प्रयोग। ५. पित्तक्षय में अम्ल, लवण, कटु रस वाले द्रव्य, क्षार पदार्थ और उष्ण एवं तीक्ष्ण गुण वाले द्रव्यों का प्रयोग। ६. कफक्षय में स्निग्ध, गुरु, मधुर रस वाले, सान्द्र और पिच्छिल गुण वाले द्रव्यों का प्रयोग करना चाहिए। कर्म भी—जिस-जिस धातु को जो-जो कर्म बढ़ाने वाले हों उस उस धातु के क्षीण होने पर उन-उन कर्मों का सेवन किया जाना चाहिए। इसी प्रकार और अन्य शारीर धातुओं की समानता और विपरीतता के आधार पर आवश्यकता पड़ने पर वृद्धि और ह्रास किया जाना चाहिए। इस प्रकार सभी धातुओं का एक-एक करके और अतिदेश द्वारा वृद्धिकर भावों की व्याख्या की गयी है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—यहाँ समान और समान गुणों की अधिकता वाले ये दो प्रकार के वृद्धिजनक सामान्य माने हैं, दूसरे शब्दों में इन्हें क्रमशः अत्यन्त सामान्य और एकदेश सामान्य भी कहा जाता है। वस्तुतः उत्तम वृद्धि अत्यन्त सामान्य के द्वारा ही होती है, जैसे रक्त की वृद्धि रक्त से, मांस की वृद्धि मांस से, शुक्र की वृद्धि शुक्र से, इसीलिए रक्त की वृद्धि बकरे के रक्त से, मांस की वृद्धि बकरे के मांस से, शुक्र की वृद्धि नक्र के या बकरे के शुक्र से, करने की व्यवस्था शास्त्रकारों ने की है।

पर इस प्रकार के सामान्य का प्रयोग न मिलने से, किसी व्यक्ति विशेष के लिए अयुक्त होने से, घृणा से, या अन्य कारणों से यदि इनका प्रयोग न कर सकें, और धातुक्षीण है, उसको बढ़ाना

परम आवश्यक है, ऐसी दशा में एक देश सामान्य का ही प्रयोग किया जाता है, जिसका उपर्युक्त गद्य में आचार्य ने किया है। पुरीषक्षय में 'कुष्कुण्ड, शब्द आया है, जिसका अर्थ **चक्रपाणि** और **गंगाधर** ने पललच्छत्रिका किया है। यह मांस का ही भाग ज्ञात होता है अतिदेश द्वारा वृद्धि कर भावों का वर्णन किया है इसका तात्पर्य यह है कि जिन धातुओं का वृद्धिह्रास बताया गया है उन धातुओं से अतिरिक्त धातुओं में भी इसी प्रकार सामान्य और विशेष से वृद्धि और ह्रास जानना चाहिए। यथा—'प्रकृतस्यानागतस्य साधनमतिदेशः' ( सु. उ. अ. ६५ )

चरकोक्त पुरीषादि क्षय में जो समान गुण भूयिष्ठ प्रतिनिध-द्रव्यों का वर्णन है उनका संग्रह निम्नांकित रूप में किया जा रहा है—

**विभिन्न क्षय में प्रयोगार्थ प्रतिनिधि द्रव्य ( समानगुण भूयिष्ठ )**

| **शुक्रक्षय** | **मूत्रक्षय** | **पुरीषक्षय** | **वातक्षय** | **पित्तक्षय** | **श्लेष्मक्षय** |
|---|---|---|---|---|---|
| क्षीर | इक्षुरस | कुल्माष | कटु | अम्ल | स्निग्ध |
| सर्पि | वारुणी मण्ड | माष | तिक्त | लवण | गुरु |
| मधुर द्रव्य | द्रव | कुष्कुण्ड | कषाय | कटु | मधुर |
| स्निग्ध द्रव्य | मधुर | अजमध्य | रूक्ष | क्षार | सान्द्र द्रव्य |
| ४ | अम्ल | यव | लघु | उष्ण | ४ |
| | लवण | शाक | शीत द्रव्य | तीक्ष्ण द्रव्य | |
| | उपक्लेदि द्रव्य | धान्याम्ल | ६ | ६ | |
| | ७ | ७ | | | |

**कात्स्न्येन शरीरवृद्धिकरास्त्विमे[1] भावा भवन्ति; तद्यथा-कालयोगः, स्वभावसंसिद्धिः, आहारसौष्ठवम्, अविघातश्चेति ॥ १२ ॥**

शरीर-वृद्धिकर भाव — सम्पूर्ण रूप से शरीर को पुष्टि करने वाले ये भाव होते हैं। जैसे—१. कालयोग ( नित्यग काल वर्ष, मास, पक्ष, दिन, रात और आवस्थिक हेमन्तादि ऋतु काल, अवस्था, बाल युवा का समयोग होना )। २. स्वभावसंसिद्धि—स्वभाव से वृद्धि होना यह अदृष्ट है और अचिन्तनीय होता है। ३. आहारसौष्ठव—अष्ट आहारविधि विशेषायतन, आहारविधि विधान एवं द्वादश अशन प्रविचार का समयोग होना। ४. अविघात—शरीर वृद्धि को नष्ट करने वाले भावों का न होना ॥ १२ ॥

**बलवृद्धिकरास्त्विमे भावा भवन्ति। तद्यथा—बलवत्पुरुषे देशे जन्म बलवत्पुरुषे काले च, सुखश्च कालयोगः, बीजक्षेत्रगुणसंपच्च, आहारसंपच्च, शरीरसंपच्च, सात्म्यसंपच्च, सत्त्वसंपच्च, स्वभावसंसिद्धिश्च, यौवनं च, कर्म च, संहर्षश्चेति ॥ १३ ॥**

बल-वृद्धिकर भाव — बल को बढ़ाने वाले ये भाव होते हैं, जैसे—१. बलवान् पुरुषों के देश जैसे सिन्ध, पञ्जाब में जन्म होना, २. बलवान् पुरुष के कुल में जन्म होना, ( जिस वंश में बलवान् पुरुष क्रमशः उत्पन्न होते आये हों उस कुल में जन्म लेना ), ३. बलवान् काल में जन्म होना, ( जिस काल में स्वभाव से बल बढ़ता है, जैसे विसर्ग काल उसमें जन्म होना ), ४. सुखकारक काल

१. 'शरीरपुष्टिकरास्त्विमे' इति पा.

योग, ५. बीज—( शुक्र और आर्तव ), क्षेत्र ( गर्भाशय ) का अच्छे गुणों से युक्त होना अर्थात् रोगाक्रान्त न होना, ६. उत्तम आहारों का सेवन, ७. शरीर का संगठन प्रशस्त होना, ८. उत्तम आहार-विहारों को अभ्यास के द्वारा सात्म्य बनाये रखना, ९. मन का उत्तम गुणों से युक्त रहना, १०. स्वभावसंसिद्धि ( यह अदृष्ट कारणों से होता है अतः अविचारणीय होता है ११. युवावस्था १२. कर्म जैसे—व्यायाम आदि, १३. मन का सदा प्रसन्न रहना, अर्थात् शोकग्रस्त न होना ॥१३॥

*** आहारपरिणामकरास्त्विमे भावा भवन्ति। तद्यथा—ऊष्मा, वायुः, क्लेदः, स्नेहः, कालः, समयोगश्चेति[1] ॥ १४ ॥**

आहार-परिणामकर भाव — आहार को पका कर रसादि विभिन्न धातुओं में परिणत करने वाले ये भाव होते हैं, जैसे—१. ऊष्मा ( पाचक पित्त, पञ्चभूताग्नि एवं सप्त धात्वग्नियाँ—१३ अग्नियाँ ), २. वात, ३. क्लेद ( कफ ), ४. स्नेह, ( घृत आदि ), ५. काल—( पाक का समय ) ६. समयोग ( आहार विधि विशेषायतन आदि का समयोग का होना ) ॥ १४ ॥

***तत्र तु खल्वेषामूष्मादीनामाहारपरिणामकराणां भावानामिमे कर्मविशेषा भवन्ति। तद्यथा—ऊष्मा पचति, वायुरपकर्षति, क्लेदः शैथिल्यमापादयति, स्नेहो मार्दवं जनयति, कालः पर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति, समयोगस्त्वेषां परिणामधातुसाम्यकरः संपद्यते ॥ १५ ॥**

आहार परिणाम भाव के कर्म — आहार को परिणत करने वाले ऊष्मा आदि आहार परिणामकर भावों को ये भिन्न-भिन्न कर्म होते हैं, जैसे—ऊष्मा ( पित्त ) अन्न को पचाती है। वायु उसे नीचे की तरफ खींचती है, क्लेद ( कफ ) अन्न को शिथिल करता है अर्थात् गीला करता है स्नेह अन्न को मृदु करता है, काल उसे सुपक्व रूप में परिणत करता है। समयोग पचे हुए रसादि धातुओं को सम करता है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—आहार द्वारा शरीर की क्षीण धातुओं की पूर्ति होती है। किन्तु आहार हम जिस रूप में लेते हैं वह उसी रूप में शरीर की क्षीण धातुओं की पूर्ति नहीं करता है, अपितु वह नानाविध शरीर घटकों के रूप में परिणत होकर उनकी पूर्ति और पुष्टि करता है। उन्हीं आहार के परिणत करने वाले भावों का यहाँ वर्णन किया गया है। ऊष्मा शब्द शरीर के सभी पाक या परिवर्तन करने वाले पाचक रसों तथा स्रावों के लिए प्रयुक्त हुआ है, जिसे आयुर्वेद में पित्त माना गाया है।

वायु का कार्य शरीर के सभी चेष्टाओं का नियंत्रण करना है, अतः आहार एवं उसके विभिन्न परिवर्तनों को भिन्न-भिन्न स्थान में पहुँचाना, पाचक रसों का स्राव कराना आदि सभी कर्मों का वायु से होना 'अपकर्षण' शब्द से संकेत किया गया है।

क्लेद और स्नेह ये दोनों कफज स्राव हैं जो आहार को शिथिल एवं उचित रूप से पाचक रसों की क्रिया हो सके ऐसा मृदु बनाते हैं। इन सभी कर्मों के होने में समय लगता है अतः काल का निर्देश किया गया है।

आहार का सममात्रा में लेना ही समधातुओं को उत्पन्न कर शरीर को स्वस्थ रखता है अतः समयोग का भी उल्लेख किया गया है, अन्यथा—'अनात्मवन्तः पशुवद्भुञ्जते येऽप्रमाणतः। रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवन्ति हि ॥' अजीर्ण होकर सम्पूर्ण रोगों का क्षेत्र शरीर बन जाता है। इसी तथ्य को शब्दान्तर से अन्यत्र कहा गया है यथा—अन्नमादानकर्मा तु प्राणः कोष्ठे प्रकर्षति। तद्द्रवैर्भिन्नसंघातं स्नेहेन मृदुतां गतम् ॥ समानेनाबधूतोऽग्निरुदर्यपवनेन तु। काले पक्वं समं सम्यक् पचत्यायुर्विवृद्धये ॥' ( च. चि. अ. १५ )

---

१. 'संयोगश्च' इति पा०।

* परिणमतस्त्वाहारस्य[1] गुणाः शरीरगुणभावमापद्यन्ते यथास्वमविरुद्धाः; विरुद्धाश्च विहन्युर्विहताश्च विरोधिभिः शरीरम् ॥ १६ ॥

और भी — पचते हुए आहार के उचित गुण अपने गुण के अनुसार शरीर के गुणों को प्राप्त करता है। और आहार का विरुद्ध गुण या विरोधि पदार्थों द्वारा आहार के गुण नष्ट हो गये हो तो वे शरीर को नष्ट कर देते हैं ॥ १६ ॥

**विमर्श**—गुर्वादि २० गुण युक्त आहार अपने-अपने गुण के अनुसार शारीरिक २० गुणों को बढ़ाते है जैसे आहार का कठिन भाग, मांस, हड्डी आदि कठिन भाग को बढ़ाता और पुष्ट करता है आहार का द्रवांश रस, रक्तादि द्रव को पुष्ट एवं वृद्ध करता है। पार्थिव अंश शरीर के पार्थिव अंश को, आहार का जलीयांश शरीर के जलीयांश को पुष्ट एवं वृद्ध करता है, इसी प्रकार आहार के द्वारा ही सब धातुओं की वृद्धि और पुष्टि होती है। यदि शरीर के गुण के विरुद्ध आहार प्राप्त हुआ या मछली-दूध आदि विरुद्ध आहार का सेवन किया गया तो शरीर का नाश हो जाता है।

* शरीरगुणाः[2] पुनर्द्विविधाः संग्रहेण—मलभूताः, प्रसादभूताश्च। तत्र मलभूतास्ते ये शरीरस्याबाधकराः स्युः। तद्यथा—शरीरच्छिद्रेषूपदेहाः पृथग्जन्मानो बहिर्मुखाः, परिपक्वाश्च धातवः, प्रकुपिताश्च वातपित्तश्लेष्माणः, ये चान्येऽपि केचिच्छरीरे तिष्ठन्तो भावाः शरीरस्योपघातायोपपद्यन्ते, सर्वांस्तान्मले[3] संचक्ष्महे; इतरांस्तु प्रसादे[4], गुर्वादींश्च द्रवान्तान् गुणभेदेन, रसादींश्च शुक्रान्तान् द्रव्यभेदेन ॥ १७ ॥

शरीर धातु के दो भेद—मल और प्रसाद — शरीर की धातुएं संक्षेप में दो प्रकार की होती है १. मलभूत, २. प्रसादभूत। उनमें मलभूत वे धातुयें हैं जो शरीर में बाधा करने वाली होती हैं। जैसे शरीर के छिद्रों में अलग-अलग उत्पन्न होकर बाहर निकलने वाले, आँख, कान, नाक आदि के मल, पकी हुई धातुयें ( रस रक्तादि धातुयें जो व्रण आदि में पूय बन गई हैं ), कुपित वात, पित्त, कफ और अन्य भी जो कोई भाव शरीर में रहते हुए शरीर में हानि उत्पन्न करने वाले होते हैं उन सभी भावों को मल कहा जाता है। इससे भिन्न जो गुर्वादि से लेकर द्रव तक २० भाव गुण शब्द से व्यवहार्य हैं वे और द्रव्य भेद से रस से लेकर शुक्र तक जो सात भाव हैं उन्हें प्रसाद कहा जाता है ॥ १७ ॥

**विमर्श**—यद्यपि मल, मूत्र, स्वेद को सामान्यतः मल कहा जाता है पर जो मल, मूत्र, स्वेद शरीर को धारण करने वाला है उसे मल नहीं माना जाता किन्तु जो बहिर्मुख अर्थात् बाहर निकलने वाला होता है उसे ही मल कहा जाता है, कहीं-कहीं 'अपरिपक्वा धातवः' ऐसा पाठ है वहाँ पर सामधातुयें मल मूत्र-समझनी चाहिए। कुपित वात, पित्त, कफ से क्षीण और वृद्ध दोनों का ग्रहण किया जाता है।

* तेषां सर्वेषामेव वातपित्तश्लेष्माणो दुष्टा दूषयितारो भवन्ति, दोषस्वभावात्। वातादीनां पुनर्धात्वन्तरे कालान्तरे प्रदुष्टानां विविधाशितपीतीयेऽध्याये विज्ञानान्युक्तानि। एतावत्येव दुष्टदोषगतिर्यावत् संस्पर्शनाच्छरीरधातूनाम्। प्रकृतिभूतानां तु खलु वातादीनां फलमारोग्यम्। तस्मादेषां प्रकृतिभावे प्रयतितव्यं बुद्धिमद्भिरिति ॥१८॥

---

१. 'परिणामतः' इति पा०। २. 'शरीरधातव' इति पा०।
३. 'मलाख्यान्' इति पा०। ४. 'प्रसादाख्यान्' इति पा०।

वातादि दोष ही रोगकर एवं अरोगकर — उन प्रसाद भूत या मल भूत सभी धातुओं को दुष्ट ( वृद्ध ) वात, पित्त, कफ दूषित करने वाले होते हैं क्योंकि इनका स्वभाव ही दूसरे को दूषित करने का है, 'दूषणात् दोषा' इति। धातुओं के अन्दर जाकर, और अपने-अपने पूर्वाह्न, मध्याह्न, सायाह्न काल में दुष्ट होने वाले वात, पित्त, कफ का वर्णन विविधाशितपीतीय नामक सूत्र स्थान के २८ अध्याय में किया गया है। शरीर धातुओं के साथ स्पर्श ( संयोग ) होने से दुष्ट वातादि दोषों की गति इतनी ही है। अर्थात् दुष्ट दोष शारीरिक धातुओं को ही दूषित करते हैं न कि मन या आत्मा को। वातादि दोषों का अपने प्रकृति ( समभाव ) में रहने का फल आरोग्य होना होता है अतः बुद्धिमान को चाहिए कि ये वातादि दोष जिस प्रकार प्रकृति रूप में ( साम्यावस्था में ) रह सकें ऐसा उपाय करें ॥ १८ ॥

**भवति चात्र—**

**❀ शरीरं सर्वथा सर्वं सर्वदा वेद यो भिषक्। आयुर्वेदं स कार्त्स्न्येन वेद लोकसुखप्रदम् ॥**

शरीर का महत्त्व — सर्वदा सब प्रकार से सम्पूर्ण शरीर को जो वैद्य जानता है वही वैद्य लोक में सुख देने वाले आयुर्वेद शास्त्र को सम्पूर्ण रूप से जानता है ॥ १९ ॥

**❀ एवंवादिनं[1] भगवन्तमात्रेयमग्निवेश उवाच—श्रुतमेतद्यदुक्तं भगवता शरीराधिकारे वचः। किन्नु खलु गर्भस्याङ्गं पूर्वमभिनिर्वर्तते कुक्षौ, कुतोमुखः कथं चान्तर्गतस्तिष्ठति, किमाहारश्च वर्तयति, कथंभूतश्च निष्क्रामति, कैश्चायमाहारोपचारैर्जातः सद्यो हन्यते, कैरव्याधिरभिवर्धते, किं चास्य देवादिप्रकोपनिमित्ता विकाराः संभवन्ति आहोस्विन्न, किंचास्य कालाकालमृत्य्वोर्भावाभावयोर्भगवानध्यवस्यति, किंचास्य परमायुः, कानि चास्य परमायुषो निमित्तानीति ॥ २० ॥**

## ( २ ) गर्भविषयक ९ प्रश्न

### ( Nine Questions Regarding Embryo )

गर्भ में अङ्गोत्पत्तिविषयक प्रश्न — शरीर विषय प्रकरण को समाप्त कर गर्भशरीर विषयक प्रकरण यहाँ से प्रारम्भ किया जाता है। इस प्रकार कहते हुए भगवान आत्रेय से अग्निवेश ने कहा कि शरीराधिकार में जो वचन आप ने कहे वे सब मैंने सुन लिये। इस सम्बन्ध में कुछ मेरे प्रश्न हैं। १. गर्भाशय में सबसे प्रथम कौन अङ्ग उत्पन्न होता है। २. गर्भ का मुख गर्भाशय में किधर रहता है और गर्भाशय के अन्दर कैसे रहता है। ३. किस आहार पर गर्भ का जीवन-चक्र चलता रहता है और किस प्रकार वह गर्भाशय से बाहर निकलता है ४. किन आहारों के उपयोग से गर्भ उत्पन्न होकर सद्यः मर जाता है। ५. कैसे रोगरहित होकर बढ़ता है ? ६. क्या ! देवादि के प्रकोप से बालकों में रोग होते हैं या नहीं। ७. क्या ! गर्भ की कालमृत्यु या अकालमृत्यु होती है इसमें आप का क्या सिद्धान्त है। ८. गर्भ की परमायु कितनी होती है। ९. परमायु प्राप्त करने में क्या कारण होता है।

**❀ तमेवमुक्तवन्तमग्निवेशं भगवान् पुनर्वसुरात्रेय उवाच—पूर्वमुक्तमेतद्गर्भावक्रान्तौ यथाऽयमभिनिर्वर्तते कुक्षौ, यच्चास्य यदा संतिष्ठतेऽङ्गजातम्। विप्रतिवादास्त्वत्र बहुविधाः सूत्रकृतामृषीणां सन्ति सर्वेषां; तानपि निबोधोच्यमानान्—शिरः पूर्वमभिनिर्वर्तते कुक्षाविति कुमारशिरा भरद्वाजः पश्यति, सर्वेन्द्रियाणां तदधिष्ठानमिति कृत्वा;**

---

१. 'तमेवमुक्तवन्तम्' इति पा०।

**¹हृदयमिति काङ्कायनो बाह्लीकभिषक्, चेतनाधिष्ठानत्वात्; नाभिरिति भद्रकाप्यः, आहारागम इति कृत्वा; पक्वाशयगुदमिति भद्रशौनकः, मारुताधिष्ठानत्वात्; हस्तपादमिति वडिशः, तत्करणत्वात् पुरुषस्य; इन्द्रियाणीति जनको वैदेहः, तान्यस्य बुद्ध्यधिष्ठानानीति कृत्वा; परोक्षत्वादचिन्त्यमिति मारीचिः कश्यपः; सर्वाङ्गाभिनिर्वृत्तिर्युगपदिति धन्वन्तरिः; तदुपपन्नं, सर्वाङ्गानां तुल्यकालाभिनिर्वृत्तत्वाद्धृदयप्रभृतीनाम्। सर्वाङ्गानां ह्यस्य हृदयं मूलमधिष्ठानं च केषाञ्चिद्भावानाम्, नच तस्मात् पूर्वाभिनिर्वृत्तिरेषां; तस्माद्धृदयप्रभृतीनां सर्वाङ्गानां तुल्यकालाभिनिर्वृत्तिः, सर्वे भावा ह्यन्योन्यप्रतिबद्धाः; तस्माद्यथाभूतदर्शनं साधु ॥ २१ ॥**

( १ ) प्रश्न : गर्भाशय में कौन सा अङ्ग पहले उत्पन्न होता है। ( किन्नु खलु गर्भस्याङ्गं पूर्वमभिनिर्वर्तते ), उत्तर — इस प्रकार प्रश्न करते हुए अग्निवेश से भगवान आत्रय ने कहा। गर्भावक्रान्ति शरीराध्याय में पहले कहा जा चुका है कि किस प्रकार गर्भाशय में गर्भ उत्पन्न होता है। साथ ही यह भी कहा जा चुका है कि उसका कौन सा अङ्ग कब उत्पन्न होता है। परन्तु इस विषय में सभी सूत्रकार ऋषियों में बहुत प्रकार का मतभेद है। उसे भी मैं कहता हूँ। सुनो। १. कुमारशिरा भरद्वाज का मत है कि गर्भाशय में सबसे पहले शिर की उत्पत्ति होती है, क्योंकि शिर ही सभी इन्द्रियों का आश्रय है। २. बाह्लीक देश के वैद्य काङ्कायन का मत है कि सब से पहले गर्भाशय में हृदय की उत्पत्ति होती है, क्योंकि हृदय ही शरीर में चेतना का आश्रय है। ३. भद्रकाप्य का मत है कि सर्वप्रथम गर्भाशय में नाभि की उत्पत्ति होती है, क्योंकि गर्भस्थ बालक को आहार की प्राप्ति नाभि से ही होती है। ४. भद्रशौनक का मत है कि सबसे पहले पक्वाशय और गुदा, या पक्वाशय के समीप की गुदा अर्थात् उत्तर गुद की उत्पत्ति होती है क्योंकि वह वायु का अधिष्ठान ( रहने का मुख्य स्थान ) है। ५. वडिश का मत है कि सबसे पहले हाथ और पैर की उत्पत्ति होती है क्यों कि वह पुरुष का प्रधान करण है। ६. वैदेह जनक का मत है कि सब से पूर्व इन्द्रियाँ—( इन्द्रियों के अधिष्ठान जैसे नयन गोलक आदि ) उत्पन्न होती हैं क्योंकि इन्द्रियाधिष्ठान में स्थित इन्द्रियों के ही द्वारा बुद्धि ( ज्ञान ) होती है अतः ज्ञान का भी अधिष्ठान इन्द्रियाधिष्ठान ही है। ७. मारीच काश्यप का मत है कि जब गर्भाशय में गर्भ दृष्टिगोचर नहीं होता तो परोक्ष के विषय में इस प्रकार का विचार करना व्यर्थ है अतः पहले कौन अङ्ग उत्पन्न होता है यह विषय अविचार्य है। ८. धन्वन्तरि का मत है कि सभी अङ्ग-प्रत्यङ्गों की उत्पत्ति एक साथ ही होती है। यही मत युक्तिसिद्ध है। क्योंकि हृदय आदि सभी अङ्गों की उत्पत्ति एक काल में ही होती है। ( विभिन्न ऋषियों के मत का दिग्दर्शन कराकर आचार्य आत्रेय पुनर्वसु अपना मत स्पष्ट कर रहे हैं ) गर्भ के सभी अङ्गों का, और कुछ भावों जैसे ओज, मन, आत्मा, बुद्धि का मूल अधिष्ठान (आश्रय) हृदय है अतः सबसे पहले गर्भाशय में हृदय की उत्पत्ति होती है यह काङ्कायन का मत ठीक नहीं है। अतः हृदयपूर्वक अर्थात् हृदय की उत्पत्ति के साथ साथ सभी अङ्ग प्रत्यङ्गों की एक ही काल में एक ही साथ उत्पत्ति होती है, क्योंकि शरीर के सभी भाव एक के साथ एक सम्बन्धित हैं, अतः सभी अङ्ग-प्रत्यङ्गों की उत्पत्ति साथ ही होती है यह मत ठीक है ॥ २१ ॥

**विमर्श**—गर्भ में सभी अङ्गों की साथ ही उत्पत्ति होती है इसे वंशाङ्कुरवत्, चूतफलवत् उदाहरण देकर सुश्रुत में समझाया गया है। सुश्रुत में सुभूतिगौतम का मत है कि मध्य शरीर सबसे

१. 'हृदयपूर्वाणाम्' इति पा०।

पहले उत्पन्न होता है क्योंकि मध्य शरीर में ही सभी अङ्ग-प्रत्यङ्ग बनते हैं। यह मत एक अधिक कहा गया है। हृदय की पहले उत्पत्ति कृतवीर्य के मत से मानी है।

**गर्भस्तु खलु मातुः पृष्ठाभिमुख ऊर्ध्वशिराः सङ्कुच्याङ्गान्यास्तेऽन्तःकुक्षौ[1] ॥ २२ ॥**

( २ ) प्रश्न : गर्भाशय में गर्भ का मुख किधर रहता है और वह गर्भाशय के अन्दर कैसे रहता है ( कुतोमुखः कथं चान्तर्गतस्तिष्ठति ), उत्तर — गर्भ गर्भाशय में माता की पीठ की ओर मुख करके और ऊपर शिर करके, अङ्गों को सङ्कुचित कर एवं जरायुओं से आवृत होकर रहता है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—गर्भाशय में बालक के मुख की स्थिति माता की पीठ की ओर बतायी गयी है। आधुनिक दृष्टिकोण से गर्भाशय में गर्भ की चार स्थितियाँ मानी जाती हैं—१. गर्भ का पृष्ठ सामने और बांयी ओर, २. गर्भ का पृष्ठ सामने और दांयी ओर, ३. गर्भ का पृष्ठ पीछे और बांयी ओर, ४. गर्भ का पृष्ठ पीछे और दांयी ओर। इनमें नं० १ नं० २ की स्थिति पृष्ठाभिमुख और नं० ३ और ४ की स्थिति उदराभिमुख हैं। प्रायः यह प्रत्यक्ष है कि ८०% शिर से पैदा होने वाले गर्भों में पृष्ठाभिमुख स्थिति पायी जाती है। आधुनिक विचार से गर्भ का ऊर्ध्वशिरा होना गर्भकाल के पूर्वार्द्ध या बहुप्रजाताओं में होना है, प्रायः इन्हीं अवस्थाओं का वर्णन यहाँ किया गया है क्योंकि इसी अध्याय में आगे अवाक् शिरा का भी वर्णन किया गया है। सुश्रुत ने शिर की स्थिति ऊपर या नीचे होती है इस विषय में कुछ चर्चा न कर कहा है—'आभुग्नोऽभिमुखः शेते गर्भो गर्भाशये स्त्रियाः। स योनिं शिरसा याति स्वभावात् प्रसवं प्रति ॥' ( सु. शा. अ. ५ ) जब उत्तरार्द्ध में शिर का परिवर्तन होने लगता है तो जैसे-जैसे प्रसवकाल समीप आता है वैसे-वैसे योनिद्वार पर गर्भ का शिर आता है इस अर्थ से सुश्रुत का मत आजकल के मत से साम्य रखता है।

**व्यपगतपिपासाबुभुक्षस्तु खलु गर्भः परतन्त्रवृत्तिर्मातरमाश्रित्य वर्तयत्युपस्नेहोपस्वेदाभ्यां गर्भाशये सदसद्भूताङ्गावयवः, तदनन्तरं ह्यस्य कश्चिल्लोमकूपायनैरुपस्नेहः कश्चिन्नाभिनाड्ययनैः। नाभ्यां ह्यस्य नाडी प्रसक्ता नाड्यां चापरा, अपरा चास्य मातुः प्रसक्ता हृदये, मातृहृदयं ह्यस्य तामपरामभिसंप्लवते सिराभिः स्यन्दमानाभिः[2]; स तस्य रसो बलवर्णकरः संपद्यते, स च सर्वरसवानाहारः। स्त्रिया ह्यापन्नगर्भायास्त्रिधा रसः प्रतिपद्यते-स्वशरीरपुष्टये, स्तन्याय, गर्भवृद्धये च। स तेनाहारेणोपष्टब्धः ( परतन्त्रवृत्तिर्मातरमाश्रित्य ) वर्तयत्यन्तर्गतः ॥ २३ ॥**

( ३ ) प्रश्न : किस आहार पर गर्भ का जीवन-चक्र चलता है ( किमाहारश्च वर्तयति ), उत्तर — प्यास और भूख से रहित गर्भ परतन्त्रवृत्ति होता है ( अर्थात् माता के अधीन ही गर्भ का सारा कार्य होता है )। माता के आश्रित होकर सूक्ष्म रूप में सत् ( वर्तमान ) स्थूल रूप में असत् ( अवर्तमान ) अङ्ग-प्रत्यङ्ग वाला गर्भ गर्भाशय में गर्भाशय के उपस्नेह और उपस्वेद से अपना जीवन निर्वाह करता है। इसके बाद जब सभी अङ्ग-प्रत्यङ्ग व्यक्त हो जाते हैं तब गर्भाशय में गर्भ को कुछ स्नेह, लोमकूप है अयन मार्ग जिनका ऐसी रसवाहिनियों से और कुछ उपस्नेह नाभिनाल है अयन-मार्ग जिनकी ऐसी रसवाहिनियों से प्राप्त होता है। गर्भ की नाभि में नाड़ी लगी रहती है, नाड़ी में अपरा ( Placenta ) लगी रहती है और अपरा का सम्बन्ध माता के हृदय के साथ लगा रहता है। माता का हृदय उस अपरा को स्यन्दमान ( जिसमें रसरक्तादि का वहन होता है ) सिराओं द्वारा रसरक्त से आप्लावित किए रहता है। वह रस गर्भ के

---

१. 'सङ्कुच्याङ्गान्यास्ते जरायुवृतः कुक्षौ' इति पा०।

२. 'संस्पन्दमानाभिः' इति पा०।

बल-वर्ण को उत्पन्न करने वाला होता है। सभी रसों से युक्त वह आहार रस गर्भिणी स्त्री के शरीर में तीन भागों में विभक्त होता है—१. गर्भिणी के अपने शरीर की पुष्टि के लिए, २. दूध बनाने के लिए और ३. तीसरा भाग गर्भ शरीर की पुष्टि एवं वृद्धि के लिए। वह गर्भ इस आहार रस से उपष्टब्ध ( उसी के सहारे जीवनचक्र चलाते हुए ) होकर, पराधीन होकर माता पर आश्रित रह कर गर्भाशय के अन्दर अपना जीवन व्यतीत करता है ॥ २३ ॥

**स चोपस्थितकाले जन्मनि प्रसूतिमारुतयोगात् परिवृत्त्यावाक्शिरा[1] निष्क्रामत्यपत्यपथेन, एषा प्रकृतिः, विकृतिः पुनरतोऽन्यथा। परं त्वतः[2] स्वतन्त्रवृत्तिर्भवति ॥ २४ ॥**

**( ३ क )** प्रश्न : प्रसव कैसे होता है ( कथं भूतश्च निष्क्रामति ) का उत्तर — वह गर्भ घुमाव खाकर नीचे शिर वाला होकर जन्म का समय प्राप्त होने पर प्रसवकारक वात से प्रेरित होकर योनिमार्ग से बाहर निकलता है। यह गभ के निकलने की प्रकृति ( स्वभाव ) है। इससे भिन्न अर्थात् शिर का योगि मार्ग में प्रथम न आना किन्तु जघन, हाथ, पैर, नितम्ब आदि का पहले आना विकृति कहा जाता है। इसके बाद जब गर्भ भूमिष्ठ हो जाता है तब वह स्वतन्त्र वृत्ति अर्थात् स्वयं श्वास-प्रश्वास तथा आहारादि क्रिया करने लगता है ॥ २४ ॥

**विमर्श**—कुछ लोग इसका अर्थ यह करते हैं कि जन्म काल उपस्थित होने पर गर्भ घुमाव खाकर नीचे शिर वाला होकर अपत्यपथ से बाहर आता है पर यह अर्थ उचित नहीं प्रतीत होता। क्योंकि गर्भ का उपने उत्तरार्द्ध में शिर के गुरुत्व और हस्तपाद की क्रिया का संचालन होने से स्वाभाविक प्रसव में नीचे शिर और ऊपर नितम्ब रहता ही है। कुछ अस्वाभाविक प्रसव में या बहुप्रजाता स्त्रियों में शिर ऊपर रहता है। जन्मकाल में अवाक्शिरा हो सकता है, पर इसमें भी शिर ऊपर रहने पर स्फिगुदय ही प्रायः होता है अर्थात् ऊपर शिर रहने पर सर्वप्रथम नितम्ब, पैर आदि अङ्ग निकलते हैं अतः पहला अर्थ उचित है।

**ताभ्यामेव च विषमसेविताभ्यां जातः सद्य उपहन्यते तरुरिवाचिरव्यपरोपितो वातातपाभ्यामप्रतिष्ठितमूलः ॥ २५ ॥**

**( ४ )** प्रश्न : किन आहारों के उपयोग से गर्भ उत्पन्न होकर शीघ्र ही मर जाता है। ( कैश्चायमाहारोपचारैर्जातः सद्यो हन्यते ), उत्तर — विषमरूप से गर्भिणी द्वारा सेवन किये गये वे ही आहार और उपचार उत्पन्न बालक को या गर्भाशय में गर्भत्व प्राप्त गर्भ को शीघ्र वैसे ही नष्ट कर देते हैं जैसे शीघ्र रोपण किया गया, जिसका मूल प्रतिष्ठित ( बलवान् ) नहीं हुआ है ऐसा वृक्ष हवा से उखड़ कर और धूप से सूख कर शीघ्र ही नष्ट हो जाता है। तात्पर्य यह है कि अहित आहार और विहार गर्भाशय से गर्भ का स्राव या पात करा देना है, या उत्पन्न होने पर शीघ्र ही मार डालता है ॥ २५ ॥

**तस्याहारोपचारौ जातिसूत्रीयोपदिष्टावविकारकरौ चाभिवृद्धिकरौ भवतः ॥ २६ ॥**

**( ५ )** प्रश्न : कैसे रोग रहित होकर बढ़ता है ? (कैरव्याधिरभिवर्द्धते) का उत्तर — जातिसूत्रीय नामक आठवें अध्याय में जो आहार और उपचार कहे जायेंगे वे ही आहार और उपचार गर्भ के लिए विकार ( हानि ) न करने वाले एवं गर्भवर्द्धक हैं ॥ २६ ॥

*** आप्तोपदेशादद्भुतरूपदर्शनात् समुत्थानलिङ्गचिकित्सितविशेषाच्चादोषप्रकोपानुरूपा देवादिप्रकोपनिमित्ता विकाराः समुपलभ्यन्ते ॥ २७ ॥**

---

१. 'परिवृत्यावाक्शिरा' इति पा०। २. 'परं ततः' इति पा०।

**( ६ )** प्रश्न : क्या देवादिग्रहों के द्वारा बालकों में रोगोत्पत्ति होती है या नहीं ( किञ्चास्य देवादिप्रकोपनिमित्ता विकारा सम्भवन्ति आहोस्विन्न ), उत्तर — १. आप्तपुरुषों के उपदेश से, २. अद्भुत रूप ( लक्षण या कार्यों ) को देखने से, ३. कारण, लक्षण और चिकित्सा में विभिन्नता होने से, ४. दोषप्रकोपजन्य रोग के लक्षणों से विभिन्न लक्षण होने के कारण देवादिग्रहजन्य रोग होते हैं ॥ २७ ॥

**विमर्श**—आप्तोपदेश यथा—'स्कन्दग्रहस्तु प्रथमः स्कन्दापस्मार एव च। शकुनी रेवती चैव पूतना चान्धपूतना ॥' ( सु. उत्त. अ. २७ ) आदि तथा 'धात्रीमात्रोः प्राक्प्रदिष्टापचाराद्' इत्यादि। अद्भुतदर्शन जैसे— 'अमर्त्यवाग्विक्रमवीर्यचेष्टो ज्ञानादिविज्ञानबलादिभिर्यः। उन्मादकालोऽनियतश्च यश्च, भूतोत्थमुन्मादमुदाहरेत्तम् ॥' ( च. चि. ९ )। कारण, लक्षण और चिकित्सा की विभिन्नता से अर्थात् वात के कुपित होने के कारणों का सेवन करने से वात न बढ़ कर पित्त या कफ की वृद्धि हो जाय, या शरीर में कुपित हो वात, पर शरीर में सभी लक्षण कफ या पित्त के मिलते हों, यदि लक्षण के अनुसार चिकित्सा की जाय तो रोग में कोई लाभ प्रतीत न हो या अविधि-चिकित्सा से लाभ और उचित चिकित्सा से हानि हो तो ये दोनों लक्षण भूतोन्माद के सूचक हैं ॥

*** कालाकालमृत्य्वोस्तु खलु भावाभावयोरिदमध्यवसितं नः—'यः कश्चिद् म्रियते स काल एव म्रियते, न हि कालच्छिद्रमस्ति' इत्येके भाषन्ते। तच्चासम्यक्। न ह्यच्छिद्रता सच्छिद्रता वा कालस्योपपद्यते, कालस्वलक्षणस्वभावात्। तत्राहुरपरे—यो यदा म्रियते स तस्य नियतो मृत्युकालः; स सर्वभूतानां सत्यः, समक्रियत्वादिति। एतदपि चान्यथाऽर्थग्रहणम्। न हि कश्चिन्न म्रियत इति समक्रियः। कालो ह्यायुषः प्रमाणमधिकृत्योच्यते। यस्य चेष्टं यो यदा म्रियते स तस्य मृत्युकाल इति, तस्य सर्वे भावा यथास्वं नियतकाला भविष्यन्ति; तच्च नोपपद्यते, प्रत्यक्षं ह्यकालाहारवचनकर्मणां फलमनिष्टं, विपर्यये चेष्टं; प्रत्यक्षतश्चोपलभ्यते खलु कालाकालव्यक्तिस्तासु तास्ववस्थासु तं तमर्थमभिसमीक्ष्य, तद्यथा—कालोऽयमस्य व्याधेराहारस्यौषधस्य प्रतिकर्मणो विसर्गस्य, अकालो वेति। लोकेऽप्येतद्भवति—काले देवो वर्षत्यकाले देवो वर्षति, काले शीतमकाले शीतं, काले तपत्यकाले तपति, काले पुष्पफलमकाले च पुष्पफलमिति। तस्मादुभयमस्ति—काले मृत्युरकाले च; नैकान्तिकमत्र। यदि ह्यकाले मृत्युर्न स्यान्नियतकालप्रमाणमायुः सर्वं स्यात्; एवं गते हिताहितज्ञानमकारणं स्यात्, प्रत्यक्षानुमानोपदेशाश्चाप्रमाणानि स्युर्ये प्रमाणभूताः सर्वतन्त्रेषु, यैरायुष्याण्यनायुष्याणि चोपलभ्यन्ते। वाग्वस्तुमात्रमेतद्वादमृषयो मन्यन्ते—नाकाले मृत्युरस्तीति ॥ २८ ॥**

## काल तथा अकाल मृत्यु प्रकरण

## ( Topic of Timely or Untimely Death )

**( ७ )** प्रश्न : काल और अकाल मृत्यु के विषय में क्या विचार है — ( किञ्चास्य कालाकालेत्यादि ), उत्तर—काल मृत्यु का भाव ( होना ) या अभाव ( न होना ) और अकाल मृत्यु का होना और न होना इस विषय में मेरा यह अध्यवसित ( सिद्धान्त ) है। ऐसा कुछ विद्वानों का जो मत है कि 'जो कोई मरता है वह काल में ही मरता है, क्योंकि काल में कोई छिद्र ( व्यवधान ) नहीं होता ( अर्थात् ऐसा क्षण नहीं होता जब काल न हो। जब अकाल है ही नहीं तब अकाल में मृत्यु कैसे होगी ? ) किन्तु यह मत ठीक नहीं है। काल का छिद्र युक्त होना या छिद्र रहित होना ये दोनों बातें संगत नहीं है क्योंकि काल अपने स्वाभाविक लक्षण वाला होता है।

इस विषय में दूसरे आचार्य का मत है कि जो प्राणी जब मरता है वही उस प्राणी का नियत मृत्यु-काल होता है। प्राणिमात्र के लिए यह काल सत्य है क्योंकि समक्रिय है (अर्थात् सभी प्राणियों के लिए समान रूप से मृत्यु को देने वाला है, राग से किसी प्राणि-विशेष को न मारना या द्वेष से किसी को मारना यह काल नहीं करता है चक्र०) समक्रिय को हेतु देकर सबकी मृत्यु काल में ही होती है यह कहने वाले इसके भाव को ठीक न समझ कर अन्यथा (विपरीत) अर्थ समझते हैं।

ऐसा कोई नहीं है जिसकी मृत्यु नहीं होती केवल इतने से ही काल को समक्रिय नहीं कहा जा सकता है। यहाँ काल का अर्थ है आयु का प्रमाण अर्थात् आयु का निश्चित प्रमाण लेकर काल का व्यवहार किया जाता है।

जो यह कहते हैं कि जो जब मरता है तब उसका वह नियत मृत्युकाल होता है तब तो उसके सिद्धान्त में सभी कार्य नियत समय पर ही होने लगेंगे पर ऐसा देखा नहीं जाता। यह प्रत्यक्ष देखा जाता है कि अकाल में प्रयुक्त आहार, वचन और कर्म का फल बुरा होता है। इससे विपरीत अर्थात् काल पर प्रयुक्त आहार, वचन और कर्म का फल अच्छा होता है। भिन्न-भिन्नअवस्थाओं में भिन्न-भिन्न विषय को लेकर काल और अकाल की अभिव्यक्ति प्रत्यक्ष पायी जाती है। जैसे इस रोग का यह काल है या अकाल, इस आहार का यह काल है या अकाल इस औषधि का यह काल है या अकाल, इस चिकित्सा (प्रतिकर्म) यह काल है या अकाल, इस व्याधि मोक्ष (विसर्ग) यह काल है या अकाल। इस व्याधि का यह काल है, यह आहार का समय है या यह काल इस अन्न या रस का है, यह औषध का काल है, या यह काल इस औषध का है, यह काल इस व्याधि की चिकित्सा का है, यह काल इस रोग के छूटने का है (यहाँ काल से उचित काल और अकाल से अनुचित काल लिया जाता है)। लोक में भी इस काल और अकाल शब्द का प्रयोग होता है, जैसे काल (उचित काल) पर देव वर्षा करते हैं, अकाल (अनुचित समय) पर देव वर्षा करते हैं। समय पर जाड़ा पड़ता है, असमय (अकाल) पर जाड़ा पड़ रहा है। उचित समय पर सूर्य तप रहा है, अकाल में सूर्य तप रहा है। इस वृक्ष पर समय से फूल और फल लगे हुये हैं, अकाल में फूल और फल लगे हुये हैं। जिस प्रकार लोक में काल और अकाल ये दोनों शब्द प्रयुक्त होते हैं उसी प्रकार यहाँ भी काल मृत्यु और अकाल मृत्यु दोनों का प्रयोग है। एक निश्चित काल मृत्यु, या अकाल मृत्यु नहीं होती।

यदि अकाल में मृत्यु न हो तब प्राणिमात्र की आयु नियत कालप्रमाण की होगी, नियत कालप्रमाण यदि सबकी आयु हो जाय तो हितकारी वस्तु और अहितकारी वस्तु का ज्ञान कराना निष्प्रयोजन हो जायगा (क्योंकि अहित वस्तु, विष आदि के सेवन से मृत्यु होती है किन्तु जब आयु का प्रमाण निश्चित मान लिया जायगा तो अहित वस्तु से कोई हानि न होगी और न हित वस्तु से लाभ होगा)। दूसरी बात यह होगी कि सभी शास्त्रों में प्रमाण स्वरूप बताए गए प्रत्यक्ष, अनुमान, आप्तोपदेश जिनके द्वारा आयुष्य (आयु के लिए हितकारी) एवं अनायुष्य (आयु के लिए अहितकारी) का उपदेश होता है वे सब निरर्थक हो जायेंगे। अकाल में मृत्यु नहीं होती इस वाद को ऋषि वाग्वस्तु मात्र (Verbal display) मानते हैं॥ २८॥

**विमर्श**—इसका विशेष विवेचन विमानस्थान के तीसरे अध्याय में किया गया है, वहीं देखें।

**वर्षशतं खल्वायुषः प्रमाणमस्मिन् काले ॥ २९ ॥**

( ८ ) प्रश्न : गर्भ की परमायु कितनी होती है ( किञ्चास्य परमायुः ), उत्तर — इस कलियुग के आरम्भ काल में आयु का प्रमाण सौ वर्ष है ॥ २९ ॥

**तस्य निमित्तं प्रकृतिगुणात्मसंपत् सात्म्योपसेवनं चेति ॥ ३० ॥**

( ९ ) प्रश्न : परमायु प्राप्त करने का क्या कारण है (कानि चास्य परमायुषो निमित्तानीति ?), उत्तर — प्रकृति, गुण और आत्मा की सम्पद् होना और सात्म्यसेवन परमायु का कारण है ॥३०॥

**विमर्श**—प्रकृति सम्पत् अर्थात् बालक की उत्पत्ति के समय प्रकृति की उत्पत्ति का कारण माता का शोणित, पिता का शुक्र, आत्मा सात्म्य, सत्त्व, रस, व माता के उचित आहार-विहार से उत्पन्न होने वाले वात, पित्त, कफ का अपनी उचित मात्रा में वर्तमान रहना; गुणसम्पत्—सत्त्व, रज, तम में सत्त्व की प्रधानता, शरीर का सार संहनन आदि से गुणयुक्त होना, आत्मसम्पत्—पूर्ण आयु के कारणभूत उत्कृष्ट धर्म-कर्म से युक्त होना; सात्म्योपसेवन—प्रकृति के अनुकूल और हितकारी वस्तुओं का सेवन; ये परम आयु प्राप्त करने के साधन हैं, अर्थात् इन सभी गुणों से युक्त होना परम आयु का कारण होता है। कुछ लोग प्रकृतिगुणसम्पत् व आत्मसम्पत् व सात्म्योपसेवन ये तीन ही कारण मानते हैं अर्थात् प्रकृति के गुणों का ठीक होना, आत्मा का उत्कृष्ट होना और सात्म्य वस्तु का सेवन परमायु प्राप्त करने का कारण होता है।

**तत्र श्लोकाः—**

**शरीरं यद्यथा तच्च[1] वर्तते क्लिष्टमामयैः।**
**यथा क्लेशं विनाशं च याति ये चास्य धातवः ॥ ३१ ॥**
**वृद्धिह्रासौ यथा तेषां क्षीणानामौषधं च यत्।**
**देहवृद्धिकरा भावा बलवृद्धिकराश्च ये ॥ ३२ ॥**
**परिणामकरा भावा या च तेषां पृथक् क्रिया।**
**मलाख्याः संप्रसादाख्या[2] धातवः प्रश्न एव च ॥**
**नवको[3] निर्णयश्चास्य विधिवत् संप्रकाशितः।**
**तथ्यः शरीरविचये शारीरे परमर्षिणा ॥ ३४ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने**
**शरीरविचयशारीरं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

अध्याय उपसंहार — शरीर किसे कहते हैं अर्थात् शरीर की क्या परिभाषा है? वह शरीर किस प्रकार रोगों से क्लेश पाता है, कैसे वह दुखी रहता है। और कैसे शरीर का विनाश होता है, शरीर में जो धातुयें होती हैं उनका वृद्धि, ह्रास, कैसे होता है, ह्रास होने पर उनकी औषध क्या है, देहवृद्धि करने वाले भाव, जो बल वृद्धि करने वाले भाव हैं, आहार को परिणाम करने वाले भाव और उन भावों के अलग-अलग कर्म; मल धातु व प्रसाद धातु, तथा नव प्रश्न व इनका विधिपूर्वक निर्णय इस शरीर-विचय नामक अध्याय में परमर्षि आत्रेय पुनर्वसु ने विधिपूर्वक बताया है ॥ ३०-३४ ॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के शारीरस्थान में शरीरविचयशारीर नामक छठा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

---

१. 'यथावच्च' इति पा०। २. 'सम्प्रसादाख्याः' इति पा०। ३. 'दशकः' इति पा०।

# अथ सप्तमोऽध्यायः

**अथातः शरीरसंख्याशारीरं[1] व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद शरीर संख्या नामक शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—पहले अध्याय में धातु भेद से शरीर का वर्णन है। इस अध्याय में शरीर के विभिन्न अवयवों की दृष्टि से वर्णन किया जायगा।

*** शरीसंख्यामवयवशः कृत्स्नं शरीरं प्रविभज्य सर्वशरीरसंख्यानप्रमाणज्ञानहेतोर्भगवन्तमात्रेयमग्निवेशः पप्रच्छ ॥ ३ ॥**

शरीर विज्ञानार्थ अग्निवेश का प्रश्न — सम्पूर्ण शरीर को अवयवों में विभाग कर सम्पूर्ण शरीर के ज्ञान और उन शरीरावयवों के प्रमाण को जानने के लिए अग्निवेश ने भगवान् आत्रेय से प्रश्न पूछा ॥ ३ ॥

*** तमुवाच भगवानात्रेयः—शृणु मत्तोऽग्निवेश! सर्वशरीरमाचक्षाणस्य[2] यथाप्रश्नमेकमना यथावत्। शरीरे षट् त्वचः; तद्यथा—उदकधरा त्वग्बाह्या, द्वितीया त्वसृग्धरा, तृतीया सिध्मकिलाससंभवाधिष्ठाना, चतुर्थी दद्रूकुष्ठसंभवाधिष्ठाना, पञ्चमी त्वलजीविद्रधिसम्भवाष्ठाना, षष्ठी तु यस्यां छिन्नायां ताम्यत्यन्ध इव च तमः प्रविशति यां चाप्यधिष्ठायारूंषि जायन्ते पर्वसु कृष्णरक्तानि स्थूलमूलानि दुश्चिकित्स्यतमानि च; इति षट् त्वचः। एताः षडङ्गं शरीरमवतत्य तिष्ठन्ति ॥ ४ ॥**

त्वचाओं का वर्णन — अग्निवेश से भगवान् आत्रेय ने कहा। हे अग्निवेश! तुमने जिस प्रकार प्रश्न पूछा है उसके अनुसार शरीर की व्याख्या एकाग्रचित्त होकर मुझसे सुनो। शरीर में ६ त्वचायें होती हैं। जैसे—१. बाहरी त्वचा, जल को धारण करने वाली, २. रक्त को धारण करने वाली, ३. सिध्म और किलास नामक कुष्ठ की उत्पत्ति का स्थान, ४. दाद और सभी कुष्ठों की उत्पत्ति का स्थान, ५. अलजी और विद्रधि की उत्पत्ति का स्थान, और ६. जिसके कट जाने पर मनुष्य अन्धे की तरह अपने को अन्धकार में प्रविष्ट हुआ अनुभव करता है, और जिस त्वचा के आश्रयभूत काली, लाल, स्थूलमूल वाली अत्यन्त दुश्चिकित्स्य फुंसियाँ पर्वो (गाँठ-गाँठ) पर उत्पन्न होती हैं। इस प्रकार ये ६ त्वचायें होती हैं। ये त्वचायें षडङ्ग शरीर को व्याप्त किए रहती हैं ॥ ४ ॥

**विमर्श**—त्वचाएँ सम्पूर्ण शरीर को आच्छादित करती हैं और सर्वप्रथम शरीर में ये ही दृष्टिगोचर होती हैं। अतः सबसे पहले त्वचा का वर्णन किया गया है। चरक के अनुसार त्वचाएँ ६ होती हैं, पर सुश्रुत ने सात त्वचायें मानी हैं, और उन त्वचाओं के नाम और मोटाई का भी उल्लेख किया है। इसकी उत्पत्ति के विषय में सुश्रुत और वाग्भट में एक मत है, जैसे—'तत्रासृजः पच्यमानस्य क्षीरस्येव सन्तानिकाः षट् त्वचो भवन्ति।' (वा. शा. अ. ७)। 'तत्र खल्वेवं प्रवृत्तस्य शुक्रशोणितस्याभिपच्यमानस्य क्षीरस्येव सन्तानिकाः सप्त त्वचो भवन्ति।' (सु. शा. अ ४) चरक ने उत्पत्ति के विषय में अपना मत व्यक्त नहीं किया है। ६ और ७ त्वचाओं का एकीकरण निम्नलिखित प्रकार से किया जा सकता है।

---

१. 'शरीरसंख्यां नाम शारीरम्' इति पा०। २. 'सर्वशरीरमभिसंचक्षाणात्' इति पा०।

( १ ) चरकोक्त प्रथमा उदकधरा है, बाहरी त्वचा सम्पूर्ण शरीर में फैली हुई उदक को धारण करने से उदकधरा कही जाती है। शरीर के काले, श्याम, गौर, आदि वर्णों की प्रतीति इसी त्वचा पर होती है इसीलिए सुश्रुत ने इसका नाम 'अवभासिनी' रखा है।

( २ ) द्वितीय त्वचा रक्तधरा है, इसमें रक्तवाहिनियाँ संलग्न रहती हैं, इससे इस दूसरी त्वचा का वर्ण रक्त होता है, इसीलिए सुश्रुत ने इसका नाम 'लोहिता' रखा है।

( ३ ) तीसरी त्वचा सिध्म और किलास रोग की उत्पत्ति का स्थान है, ऐसा चरक ने माना है। सुश्रुत ने पहली त्वचा पर सिध्म, पद्मकण्टक, दूसरी पर तिलकालक, न्यच्छ और व्यङ्ग का होना, तीसरी पर चर्मदल, अजगल्ली, मस्सों का होना माना है। सम्भवतः चरक के अनुसार ये सभी रोग तीसरी त्वचा पर ही होते हैं। इस त्वचा का नाम सुश्रुत ने 'श्वेता' रखा है, क्योंकि इसका वर्ण श्वेत होता है। चौथी त्वचा को सुश्रुत ने विविध कुष्ठ का आश्रय माना है। इसका वर्ण ताम्र की तरह रक्त वर्ण का होता है, क्योंकि रक्तवाहिनियों द्वारा रक्त का प्रवाहित होना इसी त्वचा में माना जाता है। इसीलिये सुश्रुत ने इसका नाम 'ताम्रा' रखा है। इस प्रकार सुश्रुत के तीसरी और चौथी त्वचा को चरक ने तीसरी त्वचा माना है गंगाधर का मत इस प्रकार—'अत्र सुश्रुतः प्रोवाच तृतीया श्वेता नाम व्रीहेः षोडश भाग··· ·······द्वे त्वचे प्रोवाच, तन्त्रेऽस्मिन् ते द्वे त्वेकत्वेन स्वीकृत्य तृतीया त्वगुक्ता।'

( ४ ) दद्रु और कुष्ठ के आश्रय भूत स्थान को चौथी त्वचा कहते हैं। सुश्रुत ने इसे पाँचवीं त्वचा माना है, जैसा कि—'पञ्चमी वेदिनी नाम व्रीहिपञ्चभागप्रमाणा कुष्ठवीसर्पाधिष्ठाना' इस वाक्य से स्पष्ट है। कुष्ठ का आश्रय चरक चौथे चर्म को और सुश्रुत ने पाचवें चर्म को माना है।

( ५ ) पाँचवीं त्वचा को चरक ने अलजी और विद्रधि का उत्पत्ति का स्थान माना है। सुश्रुत ने इन रोगों का स्थान छठीं 'रोहिणी' त्वचा को माना है ( 'षष्ठी रोहिणी नाम व्रीहिप्रमाणा, ग्रन्थ्यपच्यर्बुदश्लीपदगलगण्डाधिष्ठाना।' ) ये सभी रोग विद्रधि के स्थान पर ही होते हैं। सम्भवतः यदि ये पक जायँ तो विद्रधि ही हो जाते हैं। अतः चरक की पाँचवीं और सुश्रुत की छठीं त्वचा एक है।

( ६ ) छठी त्वचा वह है जिसके कट जाने पर आँख के सामने अन्धकार हो जाता है और जो लाल, काली, स्थूलमूल वाली फुंसियों का स्थान है। ये फुन्सियाँ पर्वों में होती हैं। सुश्रुत ने सातवीं त्वचा को भगन्दर, विद्रधि, अर्श का स्थान माना है। ये भगन्दर आदि स्थूल मूल वाले, फुंसी के रूप से प्रारम्भ होकर अपनी पूर्ण अवस्था को प्राप्त होते हैं अतः चरक की छठीं और सुश्रुत की सातवीं त्वचा एक है।

**तत्रा[1]यं शरीरस्याङ्गविभागः; तद्यथा—द्वौ बाहू, द्वे सक्थिनी, शिरोग्रीवम्, अन्तराधिः, इति षडङ्गमङ्गम् ॥ ५ ॥**

अङ्गों का विभाग — यहाँ यह शरीर के अङ्गों का विभाग है। जैसे दो बाँह, दो पैर, शिर, ग्रीवा और मध्य शरीर, इस प्रकार ये ६ अङ्ग हैं ॥ ५ ॥

**त्रीणि सषष्टीनि शतान्यस्थ्नां सह दन्तोलूखलनखेन[2]। तद्यथा—द्वात्रिंशद्दन्ताः, द्वात्रिंशद्दन्तोलूखलानि, विंशतिर्नखाः, षष्टिः पाणिपादाङ्गुल्यस्थीनि, विंशतिः पाणिपादशलाकाः, च[3]त्वारि पाणिपादशलाकाधिष्ठानानि, द्वे पार्ष्ण्योरस्थिनी, चत्वारः पादयोर्गुल्फाः, द्वौ मणि[4]कौ हस्तयोः, चत्वार्यरत्न्योरस्थीनि, चत्वारि जङ्घयोः, द्वे जानुनी, द्वे**

१. 'अथ' इति पा०।    २. 'दन्तोलूखलनखैः' इति पा०।
३. 'चत्वार्यधिष्ठानान्यासाम्' इति पा०।    ४. 'मणिबन्धकौ' इति पा०।

**जानुकपालिके, द्वावूरुनलकौ, द्वौ बाहुनलकौ, द्वावंसौ, द्वे अंसफलके, द्वावक्षकौ, एकं जत्रु, द्वे तालुके, द्वे श्रोणिफलके, एकं भगास्थि, पञ्चचत्वारिंशत् पृष्ठगतान्यस्थीनि, पञ्चदश ग्रीवायां, चतुर्दशोरसि, द्वयोः पार्श्वयोश्चतुर्विंशतिः पर्शुकाः, तावन्ति स्थालकानि, तावन्ति चैव स्थालकार्बुदानि, एकं हन्वस्थि, द्वे हनुमूलबन्धने, एकास्थि नासिकागण्डकूटललाटं, द्वौ शङ्खौ, चत्वारि शिरःकपालानीति; एवं त्रीणि सषष्टीनि शतान्यस्थ्नां सह दन्तोलूखलनखेनेति ॥ ६ ॥**

अस्थियों की संख्या — दाँत, दाँत के उलूखल ( जबड़ों के गड्ढे Sockets of the **teeth in the jaw** ) और नख के साथ तीन सौ साठ ३६० अस्थियाँ होती है। दाँत ३२, दन्तोलूखल ३२, नख २०, हाथ पैर की अङ्गुलियों की अस्थियाँ ६०, हाथ-पैर की शलकास्थियाँ २०, हाथ-पैर की अङ्गुलियों के आश्रयभूत ४, पार्ष्णि ( एड़ी ) की अस्थियाँ २, पैर में गुल्फ की अस्थियाँ ४, हाथ के मणिबन्ध में २, अरत्नि की अस्थियाँ ४, जङ्घास्थियाँ ४, जान्वस्थियाँ २, जानुकपाल २, ऊर्वस्थि ( नलिकास्थि ) २, बाहु की नलकास्थियाँ २, अंस की अस्थियाँ २, अंसफलक २, अक्षकास्थि २, जत्रु की अस्थि १, तालु की अस्थियाँ २, श्रोणिफलक २, भगास्थि १, पीठ की अस्थियाँ ४५, गरदन की अस्थियाँ १५, छाती की अस्थियाँ १४, दोनों पार्श्वों में पर्शुकास्थियाँ २४, पर्शुकाओं के मूलस्थान में लगे हुए स्थालक २४, पर्शुकाओं के मूल भाग में जो अर्बुद के आकार के होते हैं वे स्थालकार्बुद २४, हन्वस्थि १, हनुमूल को बाँधने वाली अस्थियाँ २, नासिकास्थि १, गण्डकूटास्थि १ ललाटास्थि १, शंखास्थियाँ २, शिर की कपालास्थियाँ ४, इस प्रकार दाँत, दाँतों के उलूखल और नख के साथ अस्थियों की संख्या ३६० हो जाती है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—सर्व शरीरव्यापी त्वचाओं के वर्णन के बाद शरीर में सारभूत अस्थियों का वर्णन अभीष्ट हुआ है। अतः अस्थियों का वर्णन कर रहे हैं। यहाँ बताया गया है कि दाँत, दाँत के उलूखल और नख को लेकर शरीर में ३६० अस्थियाँ हैं। सुश्रुत ने ३०० अस्थियों की संख्या बतायी है। वे उलूखल और नख को अस्थि नहीं स्वीकार करते हैं। काय चिकित्सा में अस्थियों के समान कठिन होने से और अस्थियों के समान वर्ण होने से उनका ग्रहण किया गया है। सुश्रुत ने इनकी अस्थि के मल में गणना की है। परन्तु कायचिकित्सक चरक का तात्पर्य यह है कि नख छेद्य और स्थाप्य भेद से दो प्रकार के होते हैं, छेद्य नख अस्थियों का मल है, पर स्थाप्य नख अस्थिसामान्य होने से अस्थि ही है। इस प्रकार शरीर में चरक ३६० और सुश्रुत ३०० हड्डियाँ मानते हैं।

**पञ्चेन्द्रियाधिष्ठानानि; तद्यथा—त्वग्, जिह्वा, नासिका, अक्षिणी, कर्णौ च। पञ्च बुद्धीन्द्रियाणि; तद्यथा—स्पर्शनं, रसनं, घ्राणं, दर्शनं, श्रोत्रमिति। पञ्च कर्मेन्द्रियाणि; तद्यथा—हस्तौ, पादौ, पायुः, उपस्थः, जिह्वा चेति ॥ ७ ॥**

पाँच इन्द्रियाधिष्ठान — इन्द्रियों के अधिष्ठान ( रहने के स्थान ) पाँच हैं, जैसे—१. त्वचा, २. जिह्वा, ३. नासिका, ४. चक्षु, ५. श्रोत्र। पाँच बुद्धीन्द्रियाँ होती हैं, जैसे—१. स्पर्शनेन्द्रिय, २. रसनेन्द्रिय, ३. घ्राणेन्द्रिय, ४. दर्शनेन्द्रिय, ५. श्रोत्रेन्द्रिय। पाँच कर्मेन्द्रियाँ होती हैं, जैसे—१. दो हाथ, २. दो पैर, ३. गुदा, ४. मूत्रेन्द्रिय, ५. वाक् ( जिह्वा ) ॥ ७ ॥

**विमर्श**—इन्द्रियाँ और इन्द्रियों के रहने का स्थान ये दोनों दो वस्तुएँ हैं। इन्द्रियाँ स्वयं अतीन्द्रिय होती हैं, उन्हें शक्ति स्वरूप कहा जा सकता है, अतः नेत्र अधिष्ठान के रहते हुए यदि शक्तिस्वरूप चक्षुरिन्द्रिय नष्ट हो जाती है तो मनुष्य कुछ भी नहीं देख पाता। यहाँ इन्द्रियाधिष्ठान में और कर्मेन्द्रिय में जिह्वा दो बार पढ़ी गयी है। कर्मेन्द्रिय में वागिन्द्रिय से

इसी जिह्वा का बोध किया जाता है। यह जिह्वा वागिन्द्रिय और रसनेन्द्रिय इन दोनों इन्द्रियों का समान रूप से अधिष्ठान है।

**※ हृदयं चेतनाधिष्ठानमेकम् ॥ ८ ॥**

हृदय — हृदय चेतना का स्थान एक है ॥ ८ ॥

**※ दश प्राणायतनानि; तद्यथा—मूर्धा, कण्ठः, हृदयं, नाभिः, गुदं, बस्तिः, ओजः, शुक्रं, शोणितं, मांसमिति। तेषु षट् पूर्वाणि मर्मसंख्यातानि ॥ ९ ॥**

प्राणायतन — दस प्राणों के आयतन (घर) हैं। जैसे—१. मूर्धा (शिर), २. कण्ठ, ३. हृदय, ४. नाभि, ५. गुदा, ६. बस्ति (मूत्राशय), ७. ओज, ८. शुक्र, ९. शोणित (रक्त), १०. मांस। इनमें पहले के ६ मर्म कहे जाते हैं ॥ ९ ॥

**※ पञ्चदश कोष्ठाङ्गानि; तद्यथा—नाभिश्च, हृदयं च, क्लोम च, यकृच्च, प्लीहा च, वृक्कौ च, बस्तिश्च, पुरीषाधारश्च, आमाशयश्च, पक्वाशयश्च, उत्तरगुदं च, अधरगुदं च, क्षुद्रान्त्रं च, स्थूलान्त्रं च, वपावहनं चेति ॥ १० ॥**

कोष्ठाङ्ग — कोष्ठ के अङ्ग पन्द्रह होते हैं, जैसे—१. नाभि, २. हृदय, ३. क्लोम, ४. यकृत्, ५. प्लीहा, ६. दोनों वृक्क, ७. बस्ति, ८. पुरीषाधार, ९. आमाशय, १०. पक्वाशय, ११. उत्तरगुद, १२. अधरगुद, १३. क्षुद्रान्त्र, १४. स्थूलान्त्र, १५. वपावहन ॥ १० ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त कोष्ठांगों के आधुनिक नामों के लिए तथा अन्य बातों के लिए देखें पृष्ठ ८५५ इन अवयवों में कुछ ऐसे भी अवयव हैं जिनके परिचय में मतभेद है। इसके अतिरिक्त कोष्ठांगों में फुफ्फुस ऐसे महत्त्वपूर्ण अवयव का उल्लेख न होना भी खटकता है। इस विषय में अग्निवेश के ही सतीर्थ्य भेल ने कोष्ठांगों में पक्वाशय न कह कर अवहनन नामक अवयव का उल्लेख किया है। याज्ञवल्क्य स्मृति में भी ऐसा ही पाठ आया है, यथा—'वपावसावहननं नाभिः क्लोम यकृत्-प्लिहा। क्षुद्रान्त्रं वृक्कबस्तिश्च पुरीषाधानमेव च ॥ आमाशयोऽथ हृदयं स्थूलान्त्र गुद एव च। उत्तरश्च गुदः कोष्ठो विस्तारोऽयमुदाहृतः ॥' इसी प्रकार विष्णुसंहिता में भी पक्वाशय का नाम नहीं आया है। ऐसी दशा में कुछ लोगों का मत है कि चरक में भी पक्वाशय न पढ़ कर अवहनन पढ़ा जाय और अवहनन का अर्थ फुफ्फुस किया जाय। काश्यप में १३ ही कोष्ठाङ्ग माने गये हैं। यथा—'नाभिः प्लीहा यकृत्क्लोम हृद्वृक्कौ गुदबस्तयः। क्षुद्रान्त्रमथ च स्थूलमामपक्वाशयौ वपा। कोष्ठाङ्गानि वदन्ति ज्ञाः ...।' (का. श.)। गङ्गाधर ने क्लोम शब्द से फुफ्फुस और उण्डुक इन दोनों का ग्रहण किया है।

**षट्पञ्चाशत् प्रत्यङ्गानि षट्स्वङ्गेषूपनिबद्धानि, यान्यपरिसंख्यातानि पूर्वमङ्गेषु परिसंख्यायमानेषु, तान्यन्यैः पर्यायैरिह प्रकाश्यानि भवन्ति। तद्यथा—द्वे जङ्घापिण्डिके, द्वे ऊरुपिण्डिके, द्वौ स्फिचौ, द्वौ वृषणौ, एकं शेफः, द्वे उखे, द्वौ वङ्क्षणौ, द्वौ कुकुन्दरौ, एकं बस्तिशीर्षम्, एकमुदरं, द्वौ स्तनौ, द्वौ श्लेष्मभुवौ, द्वे बाहुपिण्डिके, चिबुकमेकं, द्वावोष्ठौ, द्वे सृक्कण्यौ, द्वौ दन्तवेष्टकौ, एकं तालु, एका गलशुण्डिका, द्वे उपजिह्विके, एका गोजिह्विका, द्वौ गण्डौ, द्वे कर्णशष्कुलिके, द्वौ कर्णपुत्रकौ, द्वे अक्षिकूटे, चत्वार्यक्षिवर्त्मानि, द्वे अक्षिकनीनिके, द्वे भ्रुवौ, एकाऽवटुः, चत्वारि पाणिपादहृदयानि ॥ ११ ॥**

---

१. 'प्रकाश्य व्याख्यातानि' इति पा०।

२. 'द्वौ भुजौ' इति पा०।

प्रत्यङ्ग — ६ अङ्गों में संलग्न ५६ प्रत्यङ्ग होते हैं, जिन प्रत्यङ्गों को अङ्गों की संख्या बनाते समय नहीं कहा गया है उन प्रत्यङ्गों की पर्यायों से यहाँ व्याख्या की जायगी, जैसे—दो जंघा-पिण्डिकायें (Calf–Regions), दो ऊरुपिण्डिकायें ( Thigh–Regions ), दो स्फिच् (Gluteal Regions ), दो अण्डकोष ( Scrotum and Testes ), एक मूत्रेन्द्रिय ( Penis ), दो उखाएँ ( Axillae काँख ), दो वंक्षण ( Inguinal Regions ), दो कुकुन्दर, एक बस्तिशिर, उदर ( Abdomen ), दो स्तन (Mammary Regions), दो कफ के स्थान ( कण्ठ के दोनों बगलों के कठिन भाग—'श्लेष्मभुवौ कण्ठपार्श्वयोर्व्यवस्थितौ कठिनौ भागौ' इति चक्रः, गङ्गाधर ने—'द्वौ भुजौ' ऐसा पाठ किया है ), दो बाहुपिण्डकाएँ ( Bicep-Muscles' Regions ), एक चिबुक ( Chin ), दो ओठ ( Lips ), दो सृक्णी ( Margin of the Lips ), दो दन्तवेष्ट ( Gums ), एक तालु ( Palate ), एक गलशुण्डी ( Uvula ), दो उपजिह्विकाएँ ( Tonsils ), एक गोजिह्वा ( गौर्वाक् तदर्था जिह्वा, रसनेन्द्रिय का अधिष्ठानभूत जिह्वा Tongue ), दो गण्डस्थल ( Cheek Regions ), दो कर्णशष्कुली ( कर्ण को उपर से घेरने वाला भाग—Pinnae ), दो कर्णपुत्रिका ( Tragi ), दो अक्षिकूट ( Orbits ), आँख के चार वर्त्म ( Four Eyes–Lids ), दो नेत्र कनीनिकायें ( Pupils ), दो भौंहें ( Two Eye Brows ), एक अवटु ( ग्रीवा का पिछला भाग ), २ हाथ और २ पैर ( Etremeties ) के तलुवे ये ५६ प्रत्यङ्ग हैं ॥ ११ ॥

**नव महान्ति च्छिद्राणि-सप्त शिरसि, द्वे चाधः ॥ १२ ॥**

शरीर के छिद्र — नौ बड़े-बड़े छिद्र हैं, सात शिर में और दो नीचे, अर्थात् २ आँख के छिद्र, २ नाक के छिद्र, २ कान के छिद्र, १ मुख का छिद्र, ये सात शिर में और १ गुदा का छिद्र, १ मूत्रमार्ग का छिद्र, ये दो नीचे हैं ॥ १२ ॥

**विमर्श**—अन्यत्र भी पुरुषों में नव ही छिद्र माने हैं, पर एक दशवाँ छिद्र मस्तक में ब्रह्मरन्ध्र को भी माना है और तीन छिद्र स्त्रियों में अलग माने हैं—'नृदेहे दशरन्ध्राणि नारीदेहे त्रयोदश ।' सुश्रुत ने भी—'श्रवणनयनवदनघ्राणगुदमेढ्राणि नव स्रोतांसि नराणां बहिर्मुखानि । एतान्येव स्त्रीणामपराणि च त्रीणि, द्वे स्तनयोरधस्ताद्रक्तवहं च ॥' ब्रह्मरन्ध्र का छिद्र त्वचा से आवृत रहता है अतः चरक एवं सुश्रुत ने नहीं माना है । काश्यप ने भी इन्हीं को छिद्र माना है—'स्रोतांसि द्विविधान्याहुः सूक्ष्माणि च महान्ति च । महान्ति नव जानीयाद् द्वे चाधः सप्त चोपरि ॥ नाभिश्च रोमकूपाश्च सूक्ष्मस्रोतांसि निर्दिशेत् ।'

**एतावद्दृश्यं शक्यमपि निर्देष्टुम् ॥ १३ ॥**

दृश्यों का वर्णन ही अभिप्रेत — यह पूर्व में त्वचा से लेकर पाणिपद तल तक जो वर्णन किया गया है यह दृश्य ( प्रत्यक्ष ) है । इन्हीं का निर्देश ( वर्णन ) किया जा सकता है, अर्थात् जो अप्रत्यक्ष है वे तो केवल आप्तोपदेश एवं अनुमानगम्य ही होते हैं ॥ १३ ॥

**अनिर्देश्यमतः परं तर्क्यमेव । तद्यथा—नवस्नायुशतानि, सप्त सिराशतानि, द्वे धमनीशते, चत्वारि पेशीशतानि, सप्तोत्तरं मर्मशतं, द्वे सन्धिशते, एकोनत्रिंशत्सहस्राणि नव च शतानि षट्पञ्चाशत्कानि सिराधमनीनामणुशः प्रविभज्यमानानां मुखाग्रपरिमाणं,**

---

१. 'पञ्च पेशीशतानि' इति पा० ।

२. 'एकोनत्रिंशच्छतसहस्राणि' इति पा० ।

**तावन्ति चैव केशश्मश्रुलोमानीति। एतद्यथावत्संख्यातं त्वक्प्रभृति दृश्यं, तर्क्यमतः परम्। [1]एतदुभयमपि न विकल्पते, प्रकृतिभावाच्छरीरस्य ॥ १४ ॥**

स्नायु शिरा आदि की संख्या — इसके बाद जो कहा जायगा उनका प्रत्यक्ष नहीं होता है अतः उनका निर्देश भी नहीं किया जा सकता। इसलिए वे केवल तर्क (अनुमान) से जाने जा सकते हैं। जैसे ९०० स्नायु (Ligaments) है, ७०० सिरायें (Veins), २०० धमनियाँ (Arteries), ४०० पेशियाँ (Muscles, १०७ मर्म (Vital-spots), २०० सन्धियाँ (Joints), २९९५६ सिरा और धमनियों के विभाजित हुए सूक्ष्म मुखाग्र हैं, इतने (Capillaries), ही केश, दाढ़ी, रोम हैं अर्थात् २९९५६ हैं। इस प्रकार दृश्य और अदृश्य की संख्या बता दी गई। इनमें त्वचा आदि दृश्य हैं, इसके बाद अर्थात् पाणिपाद तल के बाद सब अनुमानगम्य हैं। ये दृश्य और तर्क्य दोनों शरीर के स्वस्थ रहने पर अपनी-अपनी संख्या के अनुसार रहते हैं। पर यदि शरीर विकृत होता है तब इनमें भी विकृति आ जाती है ॥ १४ ॥

**विमर्श**—यहाँ वर्णित स्नायु आदि सभी तर्कगम्य हैं, इसका तात्पर्य यह है। नामतः ये सभी प्रत्यक्ष हैं पर इनकी संख्या तर्कगम्य है, सिराधमनियों की संख्या क्रमशः ७०० और २०० बतायी हैं। उन्हीं सिरा और धमनी का सूक्ष्म विभाग २९९५६ बताया है, पहले स्थूल विभाग कर बाद में सूक्ष्म विभाग का निर्देश किया है।

पर इनका सूक्ष्म विभाग भी तर्क द्वारा जानने योग्य है और तर्क परामर्शजन्य ज्ञान होने पर ही होता है, जो प्रत्येक सज्ञान व्यक्ति कर सकता है। यह बात आचार्य ने अपने ध्वनि से स्पष्ट की है, क्योंकि प्रमाणत्रय—प्रत्यक्ष, अनुमान और आप्तोपदेश में आप्तोपदेश का यहाँ नाम नहीं दिया है जब कि वस्तुओं के ज्ञान में एक आप्तोपदेश भी प्रमाण है। अतः आप्तोपदेश से—'द्वासप्ततिस्तथा कोट्यो लोमानीह महामुने।' तथा 'त्रिंशत्कोट्योऽर्द्धकोटी च सन्ति रोमाणि मानुषे। सन्ति यावन्ति रोमाणि तावन्तो लोमकूपकाः॥' ७२ करोड़ या ३०½ करोड़ रोमों की संख्या बतायी है यह भी संख्या नियत एवं अतिरूप में है और अनुमान न होकर आप्तोपदेशगम्य है।

यह ग्रन्थ कायचिकित्सा-प्रधान है अतः इनका स्थूल रूप से वर्णन कर दिया है। विशेष ज्ञान के लिए सुश्रुत के शारीरस्थान के ५, ६, ७, ९वें अध्याय को देखना चाहिए।

**॥ यत्त्वञ्जलिसंख्येयं तदुपदेक्ष्यामः; तत् परं प्रमाणमभिज्ञेयं, तच्च वृद्धिह्रासयोगि, तर्क्यमेव। तद्यथा—दशोदकस्याञ्जलयः शरीरे स्वेनाञ्जलिप्रमाणेन, यत्तु प्रच्यवमानं पुरीषमनुबध्नात्यतियोगेन तथा मूत्रं रुधिरमन्यांश्च शरीरधातून्, यत्तु सर्वशरीरचरं बाह्या त्वग्बिभर्ति, यत्तु त्वगन्तरे व्रणगतं लसीकाशब्दं लभते, यच्चोष्मणाऽनुबद्धं लोमकूपेभ्यो निष्पतत् स्वेदशब्दमवाप्नोति, तदुदकं दशाञ्जलिप्रमाणं; नवाञ्जलयः पूर्वस्याहारपरिणामधातोः, यं 'रस' इत्याचक्षते; अष्टौ शोणितस्य, सप्त पुरीषस्य, षट् श्लेष्मणः, पञ्च पित्तस्य, चत्वारो मूत्रस्य, त्रयो वसायाः, द्वौ मेदसः, एको मज्जायाः, मस्तिष्कस्यार्धाञ्जलिः, शुक्रस्य तावदेव प्रमाणं, [2]तावदेवं श्लैष्मिकस्यौजस इति। एतच्छरीरतत्त्वमुक्तम् ॥ १५ ॥**

रसादि धातुओं के मान — जिन शरीर तत्त्वों का ज्ञान अञ्जलि-प्रमाण के रूप में होता है उनका उपदेश किया जा रहा है। यहाँ अञ्जलि प्रमाण के रूप में जो कहा गया है वह (अधिक) प्रमाण के

---

१. 'एके तदुभयमपि न विकल्पयन्ते प्रकृतिभावाच्छरीरस्य' इति, 'त्वक्प्रभृति दृश्यं तर्क्यमेवेत्येके, तदुभयमपि न विकल्पते प्रकृतिभावाच्छरीरस्य' इति च पा०।

२. 'तावदेव चौजसः, स्त्रीणामार्तवस्य चत्वारोऽञ्जलयः' इपि पा०।

रूप में ( अर्थात् Maximum Quantity है )। इनके वृद्धि-ह्रास होते रहते हैं, जिनका ज्ञान अनुमान से किया जाता है। जैसे शरीर में अपनी अञ्जलि से १० अञ्जलि जल का प्रमाण है जो जल का अतियोग, अर्थात् शरीर में दश अञ्जलि से अधिक रूप में स्थित है वह नीचे आकर पुरीष से सम्बन्ध स्थापित कर बाहर निकलता है तथा मूत्र एवं रक्त तथा अन्य शारीरिक धातुओं से सम्बन्ध स्थापित करता है, जो जल सम्पूर्ण शरीर में चलते हुए बाहरी त्वचा उदकधरा को धारण एवं पोषण करता है, जो जल त्वचा में व्रण होने पर लसीका नाम से कहा जाता है, जो जल गर्मी से सम्बन्धित होने पर लोमकूपों से निकलते हुए 'स्वेद' नाम को प्राप्त करता है वह जल शरीर में १० अञ्जलि प्रमाण है। आहार के परिणाम ( पाक ) स्वरूप पहला जो धातु जिसे रस कहा जाता है वह शरीर में ९ अञ्जलि है, ८ अञ्जलि रक्त है, ७ अञ्जलि पुरीष है, ६ अञ्जलि कफ है, ५ अञ्जलि पित्त है, ४ अञ्जलि मूत्र है, ३ अञ्जलि वसा है, २ अञ्जलि मेदा है, १ अञ्जलि मज्जा है, ½ अञ्जलि मस्तिष्क है, ½ अञ्जलि शुक्र है, ½ अञ्जलि कफ के समान गुण वाला ओज भी है। इस प्रकार ये शरीर तत्त्व यहाँ बता दिये गये है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—स्वअञ्जलि प्रमाण सम्भवतः इस बात की तरफ संकेत करता है कि Individual Norms अलग-अलग होने चाहिए क्योंकि सबकी अञ्जलियाँ प्रमाण एक सी नहीं है।

*** तत्र यद्विशेषतः स्थूलं स्थिरं मूर्तिमद्गुरुखरकठिनमङ्गं नखास्थिदन्तमांसचर्मवर्चःकेशश्मश्रुलोमकण्डरादि तत् पार्थिवं गन्धो घ्राणं च; यद्द्रवसरमन्दस्निग्धमृदुपिच्छिलं रसरुधिरवसाकफपित्तमूत्रस्वेदादि तदाप्यं रसो रसनं च; यत् पित्तमूष्मा च यो या च भाः शरीरे तत् सर्वमाग्नेयं रूपं दर्शनं च; यदुच्छ्वासप्रश्वासोन्मेषनिमेषाकुञ्चनप्रसारणगमनप्रेरणधारणादि तद्वायवीयं स्पर्शः स्पर्शनं च; यद्विविक्तं यदुच्यते महान्ति चाणूनि स्रोतांसि तदान्तरीक्षं शब्दः श्रोत्रं च; यत् प्रयोक्तृ तत् प्रधानं बुद्धिर्मनश्च। इति शरीरावयवसंख्या यथास्थूलभेदेनावयवानां निर्दिष्टा ॥ १६ ॥**

**( १ )** पार्थिव शारीरभाव—शरीर में जो विशेष कर स्थूल, स्थिर, मूर्तिमान्, गुरु, खर तथा कठिन अवयव है जैसे—नख, अस्थियाँ, दाँत, मांसपेशियाँ, त्वचा, पुरीष, केश, दाढ़ी और लोम एवं कण्डरा आदि अङ्ग है वे सभी और गन्ध एवं नासिका पर्थिव हैं।

**( २ )** जलीय शारीर-भाव—जो द्रव्य द्रव, सर, मन्द, स्निग्ध, मृदु और पिच्छिल हैं जैसे—रस, रक्त, वसा, कफ, पित्त, मूत्र और स्वेद आदि वे सभी और रस एवं जिह्वा जलीय हैं।

**( ३ )** तैजस शारीर भाव—जो शरीर में पित्त हैं, जो ऊष्मा ( गर्मी ) है जो शरीर में भा ( चमक ) हैं ये सभी और रूप एवं नेत्र आग्नेय है।

**( ४ )** वातज शारीर भाव—जो शरीर में उच्छ्वास, निश्वास, उन्मेष-निमेष ( नेत्र खोलना और बन्द करना ), आकुञ्चन ( किसी वस्तु को अपनी ओर खींचना ), प्रसारण (फैलाना), गमन, प्रेरण, धारण आदि क्रियायें है वे सभी और स्पर्श एवं स्पर्शन इन्द्रिय (त्वचा), वायवीय है।

**( ५ )** आकाशीय शारीर भाव—जो शरीर में विविक्त ( छिद्र ) कहा जाता है वह और बड़े और छोटे सभी स्रोत, शब्द और कान ये सभी आकाशीय हैं।

**( ६ )** जो प्रयोक्ता है अर्थात् इन सभी भावों को प्रयोग में लाता है वह ( आत्मा ) प्रधान है और इस शरीर में मन एवं बुद्धि उसके भाव है। इस प्रकार यथास्थूल ( मोटे-मोटे रूप से ) अवयवों के भेद से शरीर-अवयव की संख्या का भेद बता दिया गया है ॥ १६ ॥

उपर्युक्त गद्य में वर्णित पञ्चमहाभूत तथा आत्मा के भाव जो शरीर में पाये जाते हैं उनका संग्रह निम्नलिखित रूप में किया जा रहा है—

ॐ षड्धात्वात्मक पुरुष के भाव

| पार्थिव | आप्य | आग्नेय | वायवीय | आन्तरिक्ष | आत्मजभाव |
|---|---|---|---|---|---|
| स्थूल अवयव | द्रव अवयव | पित्त | उच्छ्वास | विविक्त अवयव | बुद्धि |
| स्थिर ” | सर ” | उष्मा | प्रश्वास | वचन ( चक्र० ) | मन |
| मूर्तिमद् ” | मन्द ” | भा ( कान्ति ) | उन्मेष | स्रोतस् ( महत् एवं अणु ) | २ |
| गुरु ” | स्निग्ध ” | रूप | निमेष | | |
| खर ” | मृदु ” | दर्शन | आकुञ्चन | शब्द | |
| कठिन अंग ” | पिच्छिल ” | ५ | प्रसारण | श्रोत्र | |
| नख | रस | | गमन | ५ | |
| अस्थि | रुधिर | | प्रेरण | | |
| दन्त | वसा | | धारण | | |
| मांस | कफ | | स्पर्श | | |
| चर्म | पित्त | | स्पर्शन | | |
| वर्च | मूत्र | | ११ | | |
| केश | स्वेद | | | | |
| श्मश्रु | रस | | | | |
| लोम | रसन | | | | |
| कण्डरा | १५ | | | | |
| गन्ध | | | | | |
| घ्राण | | | | | |
| १८ | | | | | |

**शरीरावयवास्तु परमाणुभेदेनापरिसंख्येया भवन्ति, अतिबहुत्वादतिसौक्ष्म्यादतीन्द्रियत्वाच्च। तेषां संयोगविभागे परमाणूनां कारणं वायुः कर्मस्वभावश्च ॥ १७ ॥**

अवयवों की असंख्यता — ऊपर बताए हुए शरीर के अवयव परमाणु भेद से असंख्येय ( अनगिनत ) होते हैं, क्योंकि परमाणुओं की संख्या अतिबहु ( अधिकाधिक ) है, अतिसूक्ष्म बुद्धि से जानने योग्य है, अथवा इतने अधिक छोटे होते हैं कि उनका प्रत्यक्ष नहीं होता और ये परमाणु अतीन्द्रिय ( इन्द्रियों से जानने के अयोग्य ) होते हैं। उन परमाणुओं के संयोग एवं विभाग में वायु और कर्म एवं स्वभाव कारण होते हैं ॥ १७ ॥

**विमर्श**—आधुनिक जगत् शरीर के सूक्ष्मतम घटक को ( Cell ) सेल कहता है। जो विना सूक्ष्म-निरीक्षण यंत्र से देख नहीं जा सकते। ये शरीर में बढ़ते-बढ़ते असंख्य हो जाते हैं और बाद में सेल-समूह को ही पुरुष मान जाता है।

यहाँ देह परमाणु को अति बहुत और सूक्ष्म एवं अतीन्द्रिय बताया है और इनको असंख्य भी बताया है। इस प्रकार आधुनिक Cell और प्राचीन देह परमाणु एक ही पर्याय वाचक शब्द हैं। परमाणुवादी वैशेषिक जो कि 'न प्रलयोऽणुसद्भावात्' का सिद्धान्त मानता है वह भी प्रलय काल में अणु की सत्ता स्वीकार करता है। जब सृष्टि का पुनः निर्माण प्रारम्भ होता

तब वह भी अणु से ही प्रारम्भ होता है इस प्रकार दोनों विचारों में कुछ साम्यता प्रतीत होती है।

**ॐ तदेतच्छरीरं संख्यातमनेकावयवं दृष्टमेकत्वेन सङ्गः, पृथक्त्वेनापवर्गः। तत्र प्रधानमसक्तं सर्वसत्ता[1]निवृत्तौ निवर्तते इति ॥ १८ ॥**

अङ्गावयव ज्ञान का प्रयोजन — अनेक अवयवों से युक्त यह शरीर बताया गया है, अर्थात् अवयव-समूह को शरीर माना जाता है, इन अवयव-समूहों को एकत्वेन देखना सङ्ग (आसक्ति) है। इन अवयवों को अलग-अलग देखना अपवर्ग (मोक्ष) है। प्रधान (प्रकृति) जब असक्त (सङ्गरहित) होता है तब सर्व-सन्तान की निवृत्ति होने पर, अर्थात् संयोग विभाग की परम्परा का नाश होने पर आत्मा की निवृत्ति अर्थात् मोक्ष हो जाता है ॥ १८ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**शरीरसंख्यां यो वेद सर्वावयवशो भिषक्। तदज्ञाननिमित्तेन स मोहेन न युज्यते ॥ १९ ॥**
**अमूढो मोहमूलैश्च न दोषैरभिभूयते। निर्दोषो निःस्पृहः शान्तः प्रशाम्यत्यपुनर्भवः ॥२०॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने**
**शरीरसंख्याशारीरं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

और भी — जो वैद्य सभी अवयवों के साथ शरीर-संख्या (अवयव-समूह शरीर) को जानता है वह अज्ञान के कारण (शरीर को तत्त्वतः न जानने के कारण) उत्पन्न मोह (अज्ञान) से युक्त नहीं होता। सभी प्रकार से शरीर तत्त्वों को जानने वाला अमूढ (विद्वान्) अज्ञान के कारण होने वाले दोषों से अभिभूत नहीं होता और सभी शरीर तत्त्वों को भली प्रकार जान लेने पर 'सर्वं कारणवद् दुःखम्' को समझ कर राग-द्वेष से रहित हो जाने पर निर्दोष, स्पृहारहित, शान्त और पुनर्जन्म शून्य होकर शान्त हो जाता है ॥ १९-२० ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र (चरक संहिता) के शारीरस्थान में शरीरसंख्याशारीर नामक सातवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः

## अथातो जातिसूत्रीयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
## इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥

अब इसके बाद जातिसूत्रीय शारीर की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—जाति का अर्थ है जन्म (प्रसव) यथा—'जातिर्जन्म तस्याः सूत्रमधिकृत्य कृतमिति जातिसूत्रीयम्'। इस अध्याय में बालक की गर्भ में जैसे रचना होती है रचनाकाल में स्त्री (माता) की स्थिति, प्रसव, प्रसवोत्तर कर्म आदि सभी बालक के उत्पत्ति-सम्बन्धी विषयों का वर्णन किया जायगा।

---

१. 'सर्वसंतानिवृत्तौ' इति पा०।

**स्त्रीपुंसयोरव्यापन्नशुक्रशोणितगर्भाशययोः श्रेयसीं प्रजामिच्छतोस्तदर्थाभिनिर्वृत्तिकरं[1] कर्मोपदेक्ष्यामः ॥ ३ ॥**

## ( १ ) गर्भाधान ( Conception ) प्रकरण

श्रेष्ठ सन्तानोत्पत्ति प्रकरण — श्रेष्ठ प्रजा ( सन्तान ) की इच्छा रखने वाले, अदूषित शुक्र, आर्तव और गर्भाशय, योनि वाले स्त्री-पुरुष के लिए, श्रेष्ठ सन्तान उत्पन्न करने वाले कर्मों का उपदेश किया जाता है ॥ ३ ॥

**अथाप्येतौ स्त्रीपुंसौ स्नेहस्वेदाभ्यामुपपाद्य, वमनविरेचनाभ्यां संशोध्य, क्रमेण प्रकृतिमापादयेत्। संशुद्धौ चास्थापनानुवासनाभ्यामुपाचरेत्; उपाचरेच्च मधुरौषधसंस्कृताभ्यां घृतक्षीराभ्यां पुरुषं, स्त्रियं तु तैलमाषाभ्याम् ॥ ४ ॥**

पूर्वकर्म — अब इसके बाद इन स्त्री-पुरुषों को विधिवत् स्नेहन तथा स्वेदन कराकर वमन और विरेचन द्वारा शरीर की शुद्धि कराकर बाद में प्राकृतिक आहार करने की अवस्था में लावें। जब शरीर शुद्ध हो जाय तब विधिपूर्वक आस्थापन और अनुवासन वस्ति दें और विशेष कर मधुर औषध से संस्कृत घृत और दुग्ध का सेवन पुरुष को करावें। स्त्री को उड़द और तिल के तेल का सेवन अधिक करावें ॥ ४ ॥

**ॐ ततः पुष्पात् प्रभृति त्रिरात्रमासीत ब्रह्मचारिण्यधःशायिनी, पाणिभ्यामन्नमजर्जरपात्राद्[2] भुञ्जाना, न च काञ्चिन्मृजामापद्येत। ततश्चतुर्थेऽहन्येनामुत्साद्य सशिरस्कं स्नापयित्वा शुक्लानि वासांस्याच्छादयेत् पुरुषं च। ततः शुक्लवाससौ स्रग्विणौ सुमनसावन्योऽन्यमभिकामौ संवसेयातां स्नानात् प्रभृति युग्मेष्वहःसु पुत्रकामौ, अयुग्मेषु दुहितृकामौ ॥५॥**

ऋतुकाल में कर्तव्य — इस प्रकार शरीर को शुद्ध कर लेने के बाद जिस दिन रजःस्राव हो उसी दिन से तीन दिन तक ब्रह्मचारिणी रहे, अर्थात् अष्टमैथुन का परित्याग करते हुए ब्रह्मचर्य के पूरे नियमों का पालन करे, भूमि पर शयन करे, बिना टूटे फूटे पात्र में भोजन करती हुई तीन दिन व्यतीत करे, किसी भी प्रकार शरीर का श्रृङ्गार और शुद्धि न करे। चौथे दिन इस स्त्री के शरीर में उबटन लगाकर शिर से स्नान कराकर श्वेत वस्त्र धारण करावे और पुरुष भी श्वेत वस्त्र धारण कर ले। इस प्रकार स्त्री पुरुष दोनों सफेद वस्त्र धारण कर, माला पहन कर, प्रसन्न मन होकर, मैथुन की इच्छा से स्त्री-पुरुष को और पुरुष स्त्री को चाहने वाला हो तब वैद्य उन दोनों को इस स्थिति में जान कर सहवास करने की आज्ञा दे। यदि स्त्री और पुरुष दोनों पुत्र की इच्छा रखते हों तो स्नान के दिन से युग्म दिनों में जैसे चौथे, छठे, आठवें, दशवें, बारहवें दिन और पुत्री की इच्छा रखते हों तो अयुग्म दिनों में जैसे पाँचवें, नवें, ग्यारहवें दिन सहवास करें ॥ ५ ॥

**विमर्श**—यहाँ संक्षेप में रजस्वला का नियम मैथुन, की विधि और अपनी इच्छा से पुत्र या पुत्री उत्पन्न करने की विधि बताई गई है। प्रथम तीन दिन तक मैथुन करने में सुश्रुत ने हानियाँ बताई है, यथा—'अथ तत्र प्रथमे दिवसे ऋतुमत्यां मैथुनगमनमनायुष्यं पुंसां भवति यश्च तत्राधीयते गर्भः स प्रसवमानो विमुच्यते, द्वितीयेऽप्येवं सूतिकागृहे वा, चतुर्थे तु सम्पूर्णाङ्गो दीर्घायुश्च भवति। तस्मान्नियमवर्ती त्रिरात्रं परिहरेत्'। इसका कारण इस प्रकार बताया है— 'न च प्रवर्तमाने रक्ते बीजं प्रविष्टं गुणकरं भवति यथा नद्यां प्रतिस्रोतः प्लावि द्रव्यं प्रक्षिप्तं प्रतिनिवर्तते नोर्ध्वं गच्छति तद्वदेव द्रष्टव्यम्।'

---

१. 'तन्निर्वृत्तिकरम्' इति पा०।  २. 'अजर्जरपात्रे' इति पा०।

**न च न्युब्जां पार्श्वगतां वा संसेवेत। न्युब्जाया वातो बलवान् स योनिं पीडयति, पार्श्वगताया दक्षिणे पार्श्वे श्लेष्मा स च्युतः पिदधाति गर्भाशयं, वामे पार्श्वे पित्तं तदस्याः पीडितं विदहति रक्तं शुक्रं च, तस्मादुत्ताना बीजं गृह्णीयात्; तथाहि यथास्थानमवतिष्ठन्ते दोषाः। पर्याप्ते चैनां शीतोदकेन परिषिञ्चेत्। तत्रात्यशिता क्षुधिता पिपासिता भीता विमनाः शोकार्ता क्रुद्धाऽन्यं च पुमांसमिच्छन्ती मैथुने चातिकामा वा न गर्भं धत्ते, विगुणां वा प्रजां जनयति। अतिबालामतिवृद्धां दीर्घरोगिणीमन्येन वा विकारेणोपसृष्टां वर्जयेत्। पुरुषेऽप्येत एव दोषाः। अतः सर्वदोषवर्जितौ स्त्रीपुरुषौ संसृज्येयाताम्॥ ६॥**

सहवास की विधि — स्त्री अधोमुख रहे पुरुष उसके ऊपर हो, या पुरुष नीचे ऊर्ध्वमुख हो स्त्री ऊपर से अधोमुख हो, स्त्री के वाम पार्श्व से, या दक्षिण पार्श्व से, या पुरुष वाम पार्श्व या दक्षिण पार्श्व से शयन करके सहवास न करे। यदि स्त्री अधोमुख होकर सहवास में प्रवृत्त होती है तो वायु बढ़कर योनि में पीडा उत्पन्न करती है, जिससे सारे वातज योनि के रोग हो जाते हैं। यदि दक्षिण पार्श्व से शयन की हुई स्त्री सहवास में प्रवृत्त होती है तो कफ च्युत होकर गर्भाशय के मुख को बन्द कर देता है। यदि वाम पार्श्व से शयन की हुई स्त्री सहवास में प्रवृत्त होती है तो पीडित पित्त रक्त (आर्तव) और शुक्र को, जो सन्तान के मूल हैं, उनको विदग्ध कर देता है। अतः उत्तान शयन की हुई स्त्री सहवास क्रिया में रत होकर सन्तान के बीज स्वरूप शुक्र का ग्रहण करे। इस प्रकार उत्तान होकर सहवास करने से वात, पित्त, और कफ ये दोष अपने-अपने स्थान में स्थित रहते हैं अतः कोई हानि नहीं होती। सहवास समाप्त हो जाने पर शीतल जल से स्त्री को स्नान कराना चाहिए। इन सबके ठीक होते हुए भी यदि स्त्री ने अधिक भोजन किया हो, भूखी हो, प्यासी हो, डरी हो, उसका मन घबड़ाया हुआ हो, शोक से व्याकुल हो, क्रोध की हुई हो, दूसरे पुरुष को चाहती हो अर्थात् पति से प्रेम न करती हो, सहवास की प्रबल इच्छा वाली न हो ऐसी स्त्री गर्भ को ग्रहण नहीं करती। यदि कथंचित् गर्भ धारण हो गया तो विकृत सन्तान उत्पन्न करती है। जो स्त्री अतिबाला हो, अतिवृद्ध हो, बहुत दिनों से रोगिणी हो, या अन्य किसी भी रोग से पीड़ित हो तो उसके साथ सहवास नहीं करना चाहिए। पुरुष भी इन दोषों से युक्त हो अर्थात् अधिक भोजन किया हो, भूखा हो, प्यासा हो, डरा हो, उद्विग्न हो, शोकग्रस्त हो, क्रोधयुक्त हो, स्त्री से प्रेम न करता हो अर्थात् अन्य स्त्री में आसक्त हो, तो ऐसी दशा में पुरुष गर्भ धारण कराने में असमर्थ होता है। पुरुष की आयु बहुत कम हो, अतिवृद्ध हो, चिररोगी हो या किसी भी रोग से पीड़ित हो तो सहवास का त्याग कर दे। अतः उत्तम सन्तान के इच्छुक स्त्री और पुरुष इन सभी दोषों से रहित होकर सहवास में प्रवृत्त हों॥६॥

**विमर्श**—सहवास में बहुत से आसनों का विधान कामशास्त्र में बताया है, पर वह विभिन्न प्रकार के आनन्द के लिए केवल विषयी पुरुषों के लिए है, सन्तानोत्पत्ति की दृष्टि से वे आसन त्याज्य हैं, अतः उन आसनों का सकारण त्याग यहाँ बताया गया है।

**संजातहर्षौ मैथुने चानुकूलाविष्टगन्धं स्वास्तीर्णं सुखं शयनमुपकल्प्य मनोज्ञं हितमशनमशित्वा नात्यशितौ दक्षिणपादेन पुमानारोहेद् वामपादेन स्त्री॥ ७॥**

और भी — जब स्त्री और पुरुष सहवास के लिए अनुकूल हों और मैथुन के लिये उन दोनों के शरीर और मन में हर्ष हो तब प्रिय गन्धों से युक्त, सुखकारक बिछौने को खाट पर बिछा कर मन के अनुकूल हित (पुरुष घृत-मधुर प्रधान, स्त्री तैल, उड़द प्रधान) भोजन करे परन्तु भोजन मात्रा से अधिक न करे ये ऐसा पुरुष दक्षिण पैर से तथा स्त्री वाम पैर से खाट पर आरोहण करें॥ ७॥

**तत्र मन्त्रं प्रयुञ्जीत—**

**'अहिरसि आयुरसि सर्वतः प्रतिष्ठाऽसि धाता त्वा दधातु विधाता त्वा दधातु ब्रह्मवर्चसा भव' इति ।**

हे गर्भ ! तुम ( अहि ) सूर्य के समान हो, तुम मेरी आयु हो तुम सब प्रकार से मेरी प्रतिष्ठा हो, धाता ( सबके पोषक ईश्वर ) तुम्हारी रक्षा करें, विधाता ( विश्व के निर्माता ब्रह्मा ) तुम्हारी रक्षा करें । तुम ब्रह्म तेज से युक्त होओ ।

**'ब्रह्मा बृहस्पतिर्विष्णुः सोमः सूर्यस्तथाऽश्विनौ ।**
**भगोऽथ मित्रावरुणौ [1]वीरं ददतु मे सुतम्'**

ब्रह्मा, बृहस्पति, विष्णु, सोम, सूर्य, अश्विनी कुमार और मित्रावरुण जो दिव्य शक्ति रूप हैं वह मुझे वीर पुत्र प्रदान करें ।

**इत्युक्त्वा संवसेयाताम् ॥ ८ ॥**

खाट पर चढ़ कर पहले 'अहिरसि', तब 'ब्रह्मा बृहस्पति', ये दोनों मन्त्र पढ़ कर सहवास करे ॥ ८ ॥

**❀ सा चेदेवमाशासीत—बृहन्तमवदातं हर्यक्षमोजस्विनं शुचिं सत्त्वसंपन्नं पुत्रमिच्छेयमिति, शुद्धस्नानात् प्रभृत्यस्यै मन्थमवदातयवानां मधुसर्पिर्भ्यां संसृज्य श्वेताया गोः सरूपवत्सायाः पयसाऽऽलोड्य राजते कांस्ये वा पात्रे काले काले सप्ताहं सततं प्रयच्छेत् पानाय । प्रातश्च शालियवान्नविकारान् दधिमधुसर्पिर्भिः पयोभिर्वा संसृज्य भुञ्जीत, तथा सायमवदातशरणशयनासनपानवसनभूषणा च स्यात् । सायं प्रातश्च शश्वच्छ्वेतं महान्तं वृषभमाजानेयं वा हरिचन्दनाङ्गदं पश्येत् । सौम्याभिश्चैनां कथाभिर्मनोनुकूलाभिरुपासीत । सौम्याकृतिवचनोपचारचेष्टांश्च स्त्रीपुरुषानितरानपि चेन्द्रियार्थानवदातान् पश्येत् । सहचर्यश्चैनां प्रियहिताभ्यां सततमुपचरेयुस्तथा भर्ता । न च मिश्रीभावमापद्येयातामिति । अनेन विधिना सप्तरात्रं स्थित्वाऽष्टमेऽहन्याप्लुत्याद्भिः सशिरस्कं सह भर्त्रा अहतानि वस्त्राण्याच्छादयेदवदातानि, अवदाताश्च स्रजो भूषणानि च बिभृयात् ॥ ९ ॥**

## ( २ ) गर्भ एवं गर्भिणीचर्या-प्रकरण

### ( Care of Product of Conception & Pregnant Women )

उत्तम सन्तान के लिए कर्तव्य — यदि वह स्त्री चाहती हो कि मेरा पुत्र विशाल एवं पुष्ट शरीर वाला, अवदात ( गौर ) वर्ण वाला, सिंह के समान पराक्रमी, ओजस्वी, पवित्र मन वाला हो, तब आर्तव-स्राव के चौथे दिन स्नान कर लेने पर शुद्ध शरीर होने के दिन से लेकर, सफेद जौ के मन्थ ( सत्तु ) को मधु और घृत में मिलाकर सफेद बछड़े वाली सफेद गौ के ही दूध में उसे आलोडित ( घोल ) कर चाँदी या कांसे के सफेद पात्र में रख कर समय-समय पर पीने के लिये सात दिन तक उस स्त्री को दे । प्रातःकाल वह स्त्री चावल या जौ के विभिन्न भोज्य पदार्थों को दही, घृत और मधु के साथ, या श्वेत बच्चे वाली श्वेत गौ के दूध के साथ भोजन करे । सायंकाल भी इसी प्रकार भोजन करे । वह स्त्री श्वेत वर्ण ( चूने से पोते हुए ) वाले घर में रहे, सफेद धुले हुये बिछौना ( चादर ), आसन ( बैठने का स्थान ), सफेद सवारी, वस्त्र और आभूषण को धारण करे । सायंकाल और प्रातः काल प्रतिदिन सफेद बड़ा बैल, घोड़ा, सफेद चन्दन, सफेद अङ्गद, ( बिजाइंठ आभूषण जो बाहु में पहना जाता है ) को देखे । उस स्त्री के आस-पास रहने

१. 'पुत्रं वीरं दधातु मे' इति पा० ।

वाले परिचारक वर्ग को चाहिये कि मन के अनुकूल सुन्दर-सुन्दर कथाओं से उसके मन को प्रफुल्लित रखें। जिन स्त्री और पुरुषों की आकृति, वचन, उपचार ( व्यवहार ), चेष्टाएँ सौम्य हों उनको, तथा और भी अन्य सौम्य इन्द्रियार्थों को ही वह स्त्री सदा देखे। उस स्त्री की सहेलियाँ उस स्त्री के लिये जो प्रिय और हितकर हो ऐसा ही व्यवहार उसके साथ करें। इस सात दिन के अन्दर मैथुन न करें। इस विधि से सात दिन बिता कर आठवें दिन पति के साथ जल में शिर से स्नान कर, सफेद नूतन जो कहीं से फटा न हो ऐसा वस्त्र और सफेद माला एवं सफेद ही आभूषणों को धारण करें ॥ ९ ॥

**तत ऋत्विक् प्रागुत्तरस्यां दिश्यगारस्य प्राक्प्रवणमुदक्प्रवणं वा प्रदेशमभिसमीक्ष्य, गोमयोदकाभ्यां स्थण्डिलमुपलिप्य, प्रोक्ष्य चोदकेन, वेदीमस्मिन् स्थापयेत्। तां पश्चिमेनाहतवस्त्रसंचये श्वेतार्षभे वाऽप्यजिन उपविशेद् ब्राह्मणप्रयुक्तः, राजन्यप्रयुक्तस्तु वैयाघ्रे चर्मण्यानडुहे वा, वैश्यप्रयुक्तस्तु रौरवे बास्ते वा। तत्रोपविष्टः पालाशीभिरैङ्गुदीभिरौदुम्बरीभिर्माधूकीभिर्वा समिद्भिरग्निमुपसमाधाय, कुशैः परिस्तीर्य, परिधिभिश्च परिधाय, लाजैः शुक्लाभिश्च गन्धवतीभिः सुमनोभिरुपकिरेत्। तत्र प्रणीयोदपात्रं पवित्रपूतमुपसंस्कृत्य सर्पिराज्यार्थं यथोक्तवर्णानाजानेयादीन् समन्ततः स्थापयेत् ॥ १० ॥**

और भी — इसके बाद ऋत्विक् गृह के पूर्व या उत्तर दिशा में जो भूमि पूर्व या उत्तर की ओर निम्न हो ऐसी भूमि को देख कर पूजन करने योग्य भूमि को गोबर और जल से लीप कर जल से भूमि का प्रोक्षण कर उसी भूमि पर वेदी की स्थापना करे। यदि यजमान ब्राह्मण हो तो ऋत्विक् उस वेदी के पश्चिम भाग में बिना फटे ( नूतन ) वस्त्र के समूह से बनाये हुये आसन पर या श्वेत बैल के चर्म के आसन पर बैठे। यदि क्षत्रिय पुत्रेष्टि यज्ञ करना चाहता है तो ऋत्विक् व्याघ्रचर्म या बैल के चर्म के आसन पर बैठे। यदि यजमान वैश्य है तो ऋत्विक् मृगचर्म या बकरे के चर्म के आसन पर बैठे। जाति क्रम से उन-उन आसनों पर बैठ कर ऋत्विक् पलाश, इङ्गुदी ( हिंगोट, तापसवृक्ष ) गूलर, या महुआ की समिधाओं ( लकडियों ) से अग्नि का उपसमाधान कर ( लाकर ) अर्थात् वेदी के ऊपर अग्नि की स्थापना कर कुशाओं को चारों दिशायों में बिछाकर, वेदी को परिधि ( चारों कोने पर चार पलाश के दण्डे गाड कर ) से सजाकर धान का लावा और सुगन्धित, श्वेत पुष्प वेदी के आस-पास बिखेर दे। तब स्वभाव से ही पवित्र मन्त्र से शुद्ध किया हुआ, संस्कार किया हुआ अर्थात् मांज धोकर स्वच्छ किया हुआ जल पात्र और होम करने के लिये मन्त्र-पूत घृत वेदी के पास रखे। सुन्दर-सुन्दर घोड़े आदि को जाति के अनुसार या पुत्र को चाहने वाली आकृति के अनुसार श्वेत वर्ण, श्याम वर्ण, काले वर्ण के घोड़े और अन्य आवश्यक सामग्रियों को जिससे वेदी को सजाना हो उसे चारों तरफ रखे ॥ १० ॥

**ततः पुत्रकामा पश्चिमतोऽग्निं दक्षिणतो ब्राह्मणमुपविश्यान्वालभेत सह भर्त्रा यथेष्टं पुत्रमाशासाना। ततस्तस्या आशासानाया ऋत्विक् प्रजापतिमभिनिर्दिश्य योनौ तस्याः कामपरिपूरणार्थं काम्यामिष्टिं निर्वर्तयेद् 'विष्णुर्योनिं कल्पयतु' इत्यनयर्चा। ततश्चैवाज्येन स्थालीपाकमभिघार्य त्रिर्जुहुयाद्यथाम्नायम्। मन्त्रोपमन्त्रितमुदपात्रं तस्यै दद्यात् सर्वोदकार्थान् कुरुष्वेति। ततः समाप्ते कर्मणि पूर्वं दक्षिणपादमभिहरन्ती प्रदक्षिणमग्निमनुपरिक्रामेत्[१] सह भर्त्रा। ततो ब्राह्मणान् स्वस्ति वाचयित्वाऽऽज्यशेषं[२] प्राश्नीयात् पूर्वं**

---

१. 'ततोऽनुपरिक्रम्य' इति पा०। २. 'सह भर्त्राऽऽज्यशेषम्' इति पा०।

**पुमान्, पश्चात् स्त्री; न चोच्छिष्टमवशेषयेत् ततस्तौ सह संवसेयातामष्टरात्रं, तथाविधपरिच्छदावेव च स्यातां, तथेष्टपुत्रं जनयेताम् ॥ ११ ॥**

पुत्रेष्टि यज्ञ — इसके बाद पुत्र को चाहने वाली, और अपने मन के अनुकूल पुत्रोत्पत्ति की आशा रखने वाली स्त्री पति के साथ, अग्नि के दक्षिण भाग में ब्रह्मा को बैठाकर स्वयं अग्नि के पश्चिम भाग में वैठे और ऋत्विक् जैसी आज्ञा दे उसका पालन उसी रूप में करे। तब अपने मन के अनुकूल पुत्रोत्पत्ति की आशा रखने वाली उस स्त्री की योनि में प्रजापति का निर्देश कर, उस स्त्री के मनोरथ की पूर्ति के लिए 'विष्णुर्योनिं' इस ऋचा ( मन्त्र ) से 'काम्य इष्टि' ( पुत्रेष्टि यज्ञ ) प्रारम्भ करे। उसके बाद स्थालीपाक किए हुए चरु को संस्कार किए हुए घृत से मिलाकर तीन आहुति दें। यथाशास्त्र अर्थात् जिसका जो वेद हो, शाखा हो उस वेद और शाखा में बनाए हुए मन्त्रों से अभिमन्त्रित करके, पहले का लाया हुआ जल का पात्र उस स्त्री को दे दे। और उससे कह दें कि जो भी जल का कार्य हो वह कार्य इसी जल द्वारा करना। जब यज्ञ कर्म समाप्त हो जाय तब सर्वप्रथम दक्षिण पैर को उठाकर चलती हुई अग्नि की प्रदक्षिणा करे पर प्रदक्षिणा करते समय अपने दक्षिण भाग में अग्नि रहे इसका भी ध्यान रखे। इसके बाद ब्राह्मणों से स्वस्तिवाचन कराकर हवन से बचे हुए घृत को पति के साथ स्त्री प्राशन करे अर्थात पीए, पर पहले पति पीए बाद में स्त्री पीए, पात्र में उच्छिष्ट ( जूठा ) घृत न छोड़े। इसके बाद दोनों स्त्री-पुरुष आठ दिन तक प्रतिदिन सहवास करे और जैसे पुत्र की इच्छा हो उसी प्रकार का खान पान, वस्त्र आदि का व्यवहार दम्पति करें। इस प्रकार कार्य करने से मन के अनुकूल पुत्र उत्पन्न होता है ॥ ११ ॥

**या तु स्त्री श्यामं लोहिताक्षं व्यूढोरस्कं महाबाहुं च पुत्रमाशासीत, या वा कृष्णं कृष्णमृदुदीर्घकेशं शुक्लाक्षं शुक्लदन्तं तेजस्विनमात्मवन्तम्; एष एवानयोरपि होमविधिः। किन्तु परिबर्हो वर्णवर्जं स्यात्। पुत्रवर्णानुरूपस्तु यथाशीरेव तयोः परिबर्होऽन्यः कार्यः स्यात् ॥१२ ॥**

मनोनुकूल पुत्रोत्पत्ति के उपाय — जो स्त्री श्यामवर्ण, रक्त नेत्र वाले, चौड़ी और ऊँची छाती वाले, लम्बी बाहु वाले पुत्रोत्पत्ति की आशा रखती है, या जो स्त्री काले, तथा काले, कोमल और लम्बे केश वाले, श्वेत नेत्र वाले, श्वेत दांत वाले, तेजस्वी और जितेन्द्रिय पुत्र उत्पन्न करने की आशा रखती है, उसके लिए भी होम करने की यही विधि है। किन्तु परिवर्ह अर्थात् आसनों में परिवर्तन किया जाता है। जिस प्रकार के गौर, श्याम, और कृष्ण आदि वर्ण की सन्तान की इच्छा करती है उसी के अनुसार श्वेत, श्याम और कृष्ण रूप वाले पान, अशन, वसन, भूषण, गृह, शयन आदि का सेवन किया जाता है अर्थात् आसनादि को छोड़कर शेष सभी विधियाँ एक-सी ही होती हैं ॥ १२ ॥

**शूद्रा तु नमस्कारमेव कुर्यात् ( देवाग्निद्विजगुरुतपस्विसिद्धेभ्यः ) ॥ १३ ॥**

और भी — यदि शूद्र की स्त्री है तो अपनी इच्छा के अनुसार पुत्रोत्पत्ति होने के लिए पुत्र के गौर, श्याम, कृष्ण वर्ण और वीरता आदि गुणयुक्तता को ध्यान में रखकर और उसी के अनुसार खान, पान, वस्त्र, आभूषण, घर, शयन आदि को अपने व्यवहार में लाती हुई देवता, अग्नि, ब्राह्मण, गुरु, तपस्वी और सिद्धों को नमस्कार मात्र करे ॥ १३ ॥

**या या च यथाविधं पुत्रमाशासीत तस्यास्तस्यास्तां तां पुत्राशिषमनुनिशम्य तांस्ता-**

१. 'स्यातामि'ति हस्तलिखितपुस्तके न पठ्यते। २. योगीन्द्रनाथसेनस्त्वमुं पाठं न पठति।

जनपदान्मनसाऽनुपरिक्रामयेत्। ततो[1] या या येषां येषां जनपदानां मनुष्याणामनुरूपं पुत्रमाशासीत सा सा तेषां तेषां जनपदानां मनुष्याणामाहारविहारोपचारपरिच्छदाननुविधत्स्वेति वाच्या स्यात्। इत्येतत् सर्वं पुत्राशिषां समृद्धिकरं कर्म व्याख्यातं भवन्ति ॥ १४ ॥

और भी — जो स्त्री जिस प्रकार का पुत्र उत्पन्न करने की आशा करती हो, उस स्त्री की उस प्रकार की पुत्रेच्छा को सुनकर जिस देश के अनुसार पुत्र की इच्छा स्त्री करे उस देश का मन से ध्यान करने को वैद्य कहे। उन-उन देशों को मन में ध्यान कर जो स्त्री जिन-जिन देशों के मनुष्यों के अनुसार पुत्र उत्पन्न करने की आशा करे उस स्त्री से उन-उन देशों के आहार-विहार, उपचार और परिच्छदों ( वस्त्र, बात-चीत, कथा, इतिहास आदि ) का सेवन करो ऐसा वैद्य कहे। इस प्रकार पुत्र की इच्छाओं के समृद्धिकर ( प्राप्तिकर ) कर्म की व्याख्या हो गयी ॥ १४ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि स्त्री का मन जिस प्रकार की वस्तु की ओर आकर्षित होता है उसी प्रकार की सन्तति को वह स्त्री जन्म देती है, यथा—'गर्भोपपत्तौ तु मनः स्त्रियायं जन्तुं व्रजेत्तत्सदृशं प्रसूते' ( शा. अ. २ )। अतः यदि वीर, धार्मिक, धनी, मानी, सुन्दर पुत्र की इच्छा करे तो जिस देश में वीर, धार्मिक आदि मनुष्य रहते हैं उस देश का और उस देश के आहार-विहार का सेवन करे और वैसे ही पुरुषों का ध्यान और उनके समान आचरण करे।

**ॐ न खलु केवलमेतदेव कर्म वर्णवैशेष्यकरं भवति। अपि तु तेजोधातुरप्युदकान्तरिक्षधातुप्रायोऽवदातवर्णकरो भवति, पृथिवीवायुधातुप्रायः कृष्णवर्णकरः, समसर्वधातुप्रायः श्यामवर्णकरः ॥ १५ ॥**

पञ्च महाभूत की रूपोत्पत्ति में कारणता — केवल ये ऊपर बताए हुए कर्म ही वर्ण ( रूप ) विशेष की उत्पत्ति में कारण नहीं हैं किन्तु तेज ( पित्त ) धातु एवं जल और आकाश धातु प्रायः गौर वर्ण कारक होते हैं अर्थात् जब तेज, जल और आकाश में मिल जाता है तब गौर वर्ण की सन्तान उत्पन्न करता है। जब तेज, पृथिवी और वात धातु प्रधान होता है तब काले वर्ण की सन्तान उत्पन्न करता है। जब समरूप से सभी आकाश, वायु, और जल पृथिवी धातु से मिलते हैं तब श्याम वर्ण की सन्तान उत्पन्न होती है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—यहाँ १. गौर, २. कृष्ण, ३. श्याम ये तीन वर्ण शरीर में तेज के कारण होते हैं यह बताया गया है। पर इन्द्रिय स्थान में—'कृष्णः, कृष्णश्यामः, श्यामावदातोऽवदातश्चेति प्रकृतिवर्णाः शरीरस्य भवन्ति।' ( अ. १ ) से ४ वर्ण बताया है। सुश्रुत ने भी—'स (तेजः) यदा गर्भोत्पत्तावब्धातुप्रायो भवति तदा गर्भं गौरं करोति, पृथिवीधातुप्रायः कृष्णं, पृथिव्याकाशधातुप्रायः कृष्णश्यामं, तोयाकाशधातुप्रायो गौरश्याममिति' ( शा. अ. २ ) से ४ वर्ण ही माना है, अर्थात् श्याम का दो भाग किया है गौरश्याम और कृष्णश्याम। चरक ने जल, आकाश की प्रधानता से और सुश्रुत ने केवल जल की प्रधानता से गौर वर्ण की उत्पत्ति मानी है। आकाश जल की प्रधानता से गौरश्याम, पृथिवी आकाश की प्रधानता से कृष्णश्याम वर्ण की उत्पत्ति सुश्रुत ने मानी है।

**सत्त्ववैशेष्यकराणि पुनस्तेषां तेषां प्राणिनां मातापितृसत्त्वान्यन्तर्वत्न्याः श्रुतयश्चाभीक्ष्णं स्वोचितं च कर्म सत्त्वविशेषाभ्यासश्चेति ॥ १६ ॥**

मन की विशेषता में कारण — सन्तानों में मन उन-उन प्राणियों के माता और पिता के मन के गुणों से युक्त होता है। गर्भिणी स्त्री जिस प्रकार की कथा-वार्ता बार-बार सुनती है उसी

१. 'ताननुपरिक्रम्य' इति पा०।

कथा के अनुरूप बालक का मन होता है क्योंकि बार-बार कथा-वार्ता से माता का मन तद्रूप हो जाता है और माता के मन के समान ही बालक का मन होता है। पूर्वजन्म में जैसा कर्म कर आए हैं उसके अनुसार मन की कल्पना शरीर में की जाती है। जैसा अभ्यास किया जाता है उसके अनुसार सात्त्विक, राजस और तामस मन होता है ॥ १६ ॥

**विमर्श**—गर्भावस्था में बालक का मन माता-पिता के मन से, गर्भिणी के बार-बार सात्त्विक, राजस और तामस कथाओं को सुनने से तथा जन्मान्तर में किए गए कर्मों के आधार पर बनता है। जन्मोत्तरकाल में जैसी उसकी सङ्गति होती है, जिन सात्त्विक, राजस, तामस कार्यों का वह बार-बार स्वयं अभ्यास करता है, उन्हीं अभ्यास किये हुये गुणों के अनुसार उसका मन हो जाता है अथवा जन्मान्तर में जिस गुण का बार-बार अभ्यास किये रहता है उसी गुण के अनुसार जन्मान्तर में गर्भावस्था में ही मन हो जाता है, जैसा कि बताया है—'जन्मजन्म यदभ्यस्तं दानमध्ययनं तपः। तेनैवाभ्यासयोगेन तच्चाप्यभ्यस्यते पुनः ॥'

इस प्रकार गर्भावस्था में ही बालक में जैसा मन बन जाता है वही मन सदा बना रहता है, उसका परिवर्तन कभी नहीं होता। इसीलिए कहा है—'न धर्मशास्त्रं पठतीति कारणं न चापि वेदाध्ययनं दुरात्मनाम्। स्वभाव एवात्र तथातिरिच्यते यथा प्रकृत्या मधुरं गवां पयः ॥' पर जन्म-जन्मान्तर में अच्छे या बुरे कर्म का जो अभ्यास है, सङ्गति के द्वारा उस नित्य अभ्यस्त गुण में अश्रद्धा होती है और विपरीत गुण में श्रद्धा होती है। उस श्रद्धा के साथ जब प्राणान्त होता है तो उसी श्रद्धा के अनुसार मन अच्छा या बुरा होता है, यथा—'यं यं वापि स्मरन्भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम्। तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ॥' अतः अभ्यास के द्वारा भी मन अच्छा या बुरा बनाया जा सकता है किन्तु इसमें जन्म-जन्मान्तर का अभ्यास काम करता है।

**ॐ यथोक्तेन विधिनोपसंस्कृतशरीरयोः स्त्रीपुरुषयोर्मिश्रीभावमापन्नयोः शुक्रं शोणितेन सह संयोगं समेत्याव्यापन्नमव्यापन्नेन योनावनुपहतायामप्रदुष्टे गर्भाशये गर्भमभिनिर्वर्तयत्येकान्तेन। यथा—निर्मले वाससि सुपरिकल्पिते रञ्जनं समुदितगुणमुपनिपातादेव रागमभिनिर्वर्तयति, तद्वत्; यथा वा क्षीरं दध्नाऽभिषुतमभिषवणाद्विहाय स्वभावमापद्यते दधिभावं शुक्रं तद्वत् ॥ १७ ॥**

शुक्र का गर्भ में परिणमन — पूर्व में बताए हुए नियमों के अनुसार विधिपूर्वक शरीर का संस्कार करके स्त्री और पुरुष के सहवास करने पर जब दोषरहित आर्तव के साथ दोषरहित शुक्र मिलता है और योनिमार्ग दोषरहित रहता है एवं गर्भाशय में भी कोई विकृति नहीं रहती तो अवश्य ही गर्भ रह जाता है। जिस प्रकार अच्छे प्रकार से निर्मल ( स्वच्छ ) बनाये हुए वस्त्र पर सम्पूर्ण गुणों से युक्त रङ्ग जब डाला जाता है तब उस वस्त्र पर अवश्य उत्तम रंग चढ़ जाता है। अथवा जैसे दही से अभिषुत (मिला हुआ) दूध, दही से मिश्रित होने पर अपना स्वभाव छोड़ कर दही बन जाता है उसी प्रकार वीर्य भी आर्तव से मिश्रित होकर अपने स्वरूप को छोड़ कर गर्भ बन जाता है ॥ १७ ॥

**विमर्श**—१. शुद्ध शुक्र, २. शुद्ध आर्तव, ३. शुद्ध योनि, ४. शुद्ध गर्भाशय के होने पर जीव का अवक्रमण अवश्य होता है। यदि इसमें किसी एक में भी विकृति हो जाती है तो गर्भोत्पत्ति नहीं होती।

**एवमभिनिर्वर्तमानस्य गर्भस्य स्त्रीपुरुषत्वे हेतुः पूर्वमुक्तः। यथा हि बीजमनुपतप्तमुप्तं स्वां स्वां प्रकृतिमनुविधीयते व्रीहिर्वा व्रीहित्वं यवो वा यवत्वं तथा स्त्रीपुरुषावपि यथोक्तं हेतुविभागमनुविधीयेते ॥ १८ ॥**

स्त्री-पुरुष की उत्पत्ति में उदाहरण — इस प्रकार उत्पन्न होने वाले गर्भ में स्त्री और पुरुष होने का जो कारण है वह पहले कहा जा चुका है। जैसे दोषरहित सुन्दर बीज यदि खेत में बोया जाय तो वह अपनी-अपनी प्रकृति के अनुसार धान से धान, जौ से जौ रूप में अंकुरित होता है, वैसे ही स्त्री और पुरुष ये दोनों हेतु के अनुसार विभक्त होते हैं ॥ १८ ॥

**विमर्श**—स्त्री-पुरुष की उत्पत्ति में कारण पहले बताया गया है, देखें पृष्ठ ८४० ।

**तयोः कर्मणा वेदोक्तेन विवर्तनमुपदिश्यते[1] प्राग्व्यक्तीभावात् प्रयुक्तेन सम्यक्। कर्मणां हि देशकालसंपदुपेतानां नियतमिष्टफलत्वं, तथेतरेषामितरत्वम्। तस्मादापन्नगर्भां स्त्रियमभिसमीक्ष्य प्राग्व्यक्तीभावाद्गर्भस्य पुंसवनमस्यै दद्यात्।**

पुंसवन संस्कार—उपर्युक्त दोनों में आयुर्वेद में बताए हुए कर्मों के सदनुष्ठान द्वारा तब तक परिवर्तन किया जा सकता है, जब तक गर्भ में स्त्रीलिङ्ग, पुंलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग की अभिव्यक्ति नहीं हो जाती। देश-काल का विचार कर और देश-काल की अनुकूलता देख कर आयुर्वेदोक्त कर्मों का समुचित प्रयोग करने पर अभीष्ट फल की प्राप्ति होती है। यदि यही कर्म अनुचित देश और अनुचित समय में किया जाय तो अनिष्ट फल होता है। इसलिए स्त्री गर्भवती हो गई है यह जान कर जब तक गर्भ में स्त्रीलिंग आदि की अभिव्यक्ति नहीं हुई हो, उसके पूर्व गर्भिणी को पुंसवन का प्रयोग कराया जाता है।

**विमर्श** —'पुमान् सूयते अनेन कर्मणा इति पुंसवनं कर्म' अर्थात् जिस कर्म के द्वारा गर्भ में ही स्त्रीलिङ्ग का परिवर्तन कर पुरुष उत्पन्न किए जाते हैं, उस कर्म का नाम पुंसवन है। इसका प्रयोग गर्भधारण की निश्चित तिथि से दो मास तक किया जाता है, द्वितीय मास में घन पेशी और अर्बुद से पुंलिङ्ग, स्त्रीलिंग और नपुंसकलिंग की व्यक्तता प्रारम्भ हो जाती है Chromosomes पर आजकल महत्त्वपूर्ण अनुसन्धान कार्य चल रहा है। आयुर्वेदोक्त पुंसवन कर्म का परीक्षण करने पर सम्भवतः इस दिशा में प्रकाश पड़े। अतएव इस दिशा में अनुसन्धान अपेक्षित है।

**गोष्ठे जातस्य न्यग्रोधस्य प्रागुत्तराभ्यां शाखाभ्यां शुङ्गे अनुपहते आदाय द्वाभ्यां धान्यमाषाभ्यां संपदुपेताभ्यां गौरसर्षपाभ्यां वा सह दध्नि प्रक्षिप्य पुष्येण पिबेत्, तथैवा-पराञ्जीवकर्षभकापामार्गसहचरकल्कांश्च युगपदेकैकशो यथेष्टं वाऽप्युपसंस्कृत्य पयसा, कुड्यकीटकं मत्स्यं वोदकाञ्जलौ प्रक्षिप्य पुष्येण पिबेत्, तथा कनकमयान्, राजताना-यसांश्च पुरुषकानग्निवर्णानणुप्रमाणान् दध्नि पयस्युदकाञ्जलौ वा प्रक्षिप्य पिबेदनवशेषतः पुष्येण, पुष्येणैव च शालिपिष्टस्य पच्यमानस्योष्माणमुपाघ्राय तस्यैव च पिष्टस्योदक-संसृष्टस्य रसं देहल्यामुपनिधाय[2] दक्षिणे नासापुटे स्वयमासिञ्चेत् पिचुना। यच्चान्यदपि ब्राह्मणा ब्रूयुराप्ता वा स्त्रियः पुंसवनमिष्टं तच्चानुष्ठेयम्। इति पुंसवनानि ॥ १९ ॥**

और भी — गौशाला में या चरती हुई गौयें जहाँ विश्राम करती हैं ऐसे स्थान में उत्पन्न हुये वट वृक्ष की पूर्व और उत्तर दिशा में गई दो शाखाओं के दो अनुपहत ( जो किसी भी प्रकार से विकृत न हो ) शुङ्ग ( टूसा ) लेकर रस-वीर्य से युक्त अविकृत दो उरद या रस-गुण-वीर्य से युक्त दो पीले सरिसों दही से पीस कर पुष्य नक्षत्र में स्त्री पीवे। इसी तरह अन्य जीवक, ऋषभक, अपामार्ग ( चिचिरी ), सहचर ( कटसरैया-पियाबासा ) इन सभी द्रव्यों का या अलग-अलग एक-एक द्रव्य को अथवा जितना मिल सके या जिनका प्रयोग करना अभीष्ट हो उनका

---

१. 'विवर्तनम् अन्यथात्वेन प्रवर्तनम्' इति ग० । २. 'देहलीमुपधाय' इति पा० ।

कल्क बना कर दूध में मिला या पकाकर पुष्य नक्षत्र में पीवे। ये सभी द्रव्य गोष्ठ में ही उत्पन्न लेना चाहिए। कुड्यकीटक या एक शफरी ( सिधरी ) मछली को एक अञ्जलि जल में डाल कर पुष्य नक्षत्र में पीवे। ( कुड्यकीटक एक प्रकार का कीड़ा है जो घरों के कोने में गीली मिट्टी से अपना बिना दरवाजे का बन्द घर बनाता है और उसके भीतर अन्य जीवित कीड़ों को चुन देता है। उसे बिहार में 'घिनही' कहते है। ऐसी किंवदन्ती है कि परिवार में यदि कोई स्त्री गर्भवती होती है तो उसमें ये कीड़े अवश्य अपना घर बनाते हैं और उस घर को नष्ट करने की आज्ञा वृद्धा स्त्रियाँ नहीं देतीं) अथवा सुवर्ण या रजत (चाँदी)या लोहे की एक अत्यधिक छोटी पुरुषाकार प्रतिमा बना कर उसे अग्नि में तपावे। जब वह लाल वर्ण की हो जाय तब दही, दूध या एक अञ्जलि जल में छोड़ कर पुष्य नक्षत्र में सारा दही या दूध या जल प्रतिमा के साथ पी जाय कुछ भी शेष न छोड़े। पुष्य नक्षत्र में ही चावल के आटे को जल में पकावें। उससे जो ऊष्मा ( भाप ) निकले उसे स्त्री स्वयं सूंघे। इसके बाद पकते हुए उस आटे के साथ जल लेकर उसमें रुई का फाहा बना कर डाले। अपनी गरदन को देहली ( चौखट ) पर ऐसा रखे कि शिर पीछे की ओर लटक जाय। तब स्त्री स्वयं अपने हाथ से रुई का फाहा जो उस आटे के जल से तर है उसे दक्षिण नासा पुट में निचोड़ दे। इसके अतिरिक्त और भी जो गर्भ-परिवर्तन का उपाय ब्राह्मण या आप्तस्त्रियाँ बतावें, पुंसवन माना जाता है और उन सबका अनुष्ठान ( प्रयोग ) करना चाहिए। इस तरह पुंसवन विधियाँ समाप्त हुईं॥ १९॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी पुंसवन क्रिया का वर्णन है, यथा—'लब्धगर्भायाश्चैतेष्वहःसु लक्ष्मणा-वटशुङ्गसहदेवाविश्वदेवानामन्यतमं क्षीरेणाभिषुत्य त्रींश्चतुरो वा बिन्दून् दद्याद्दक्षिणनासापुटे पुत्र-कामायै न च तान्निष्ठीवेत्' ( शा. अ. २ ), पर संक्षेप में है। 'एतेष्वहःसु' कथन से यह स्पष्ट है कि पुंसवन का उपदेश सहवास के बाद गर्भ धारण हो जाने पर किया गया है अतः व्यक्त होने के पूर्व ही करना सुश्रुत को भी अभीष्ट है।

**॥ अत ऊर्ध्वं गर्भस्थापनानि व्याख्यास्यामः—ऐन्द्री ब्राह्मी शतवीर्या सहस्रवीर्याऽमोघाऽव्यथाशिवाऽरिष्टा वाट्यपुष्पी विष्वक्सेनकान्ता चेत्यासामोषधीनां शिरसा दक्षिणेन वा पाणिना धारणम्, एताभिश्चैव सिद्धस्य पयसः सर्पिषो वा पानम्, एताभिश्चैव पुष्ये पुष्ये स्नानं, सदा च ताः[1] समालभेत। तथा सर्वासां जीवनीयोक्तानामोषधीनां सदोपयोगस्तैस्तैरुपयोगविधिभिः। इति गर्भस्थापनानि व्याख्यातानि भवन्ति॥ २०॥**

गर्भस्थापक औषधियाँ — अब इसके बाद गर्भस्थापक औषधियों की व्याख्या कर रहे हैं। १. ऐन्द्री, २. ब्राह्मी, ३. शतवीर्या-शतावर या नीलदूर्वा, ४. सहस्रवीर्या-महाशतावर या श्वेतदूर्वा, ५. अमोघा-पाटला, ६. अव्यथा-गुरुची या गोरखमुण्डी, ७. शिवा-हरीतकी या हरदी, ८. बला-वरियरा का मूल, ९. अरिष्टा-नागवला, १०. वाट्यपुष्पी-महाबला, ११. विष्वक्सेन-कान्ता-वाराहीकन्द या प्रियङ्गु, इन ग्यारह औषधियों को शिर पर या दक्षिण हाथ में (बाँध कर) धारण करे। इन्हीं औषधियों से सिद्ध किये हुए दूध या घृत का पान करना चाहिए। इन्हीं औषधियों से पकाए हुए जल से प्रत्येक पुष्य नक्षत्र में स्नान करना चाहिए। इस प्रकार इन औषधियों का प्रयोग सदा प्रत्येक कार्य में करे और धारण करे। जैसे इन औषधियों के धारण आदि प्रयोग बताये गये हैं उसी तरह जीवनीयगण में बताये हुये सभी औषधियों के प्रयोग सर्वदा करना चाहिए। इस प्रकार यह गर्भस्थापक औषधियों की व्याख्या हो गई॥ २०॥

---

१. 'सदा चैताभिः' इति पा०।

**विमर्श**—ऊपर बताई ११ औषधियाँ गर्भस्थापक हैं। इनका प्रयोग आर्तव-स्राव के चौथे दिन से लेकर १६ दिन तक किया जाता है। इससे गर्भ धारण होता है। गर्भ धारण होने के बाद इनका प्रयोग गर्भ को स्थिर करता है। किसी भी कारणवश गर्भ का स्राव होने लगे तब भी इनका प्रयोग गर्भस्थापक होता है और गर्भाशय एवं योनि को दुर्बलता को दूर करता है। ये ही औषधियाँ प्रजास्थापन के नाम से सूत्रस्थान के चौथे अध्याय में आई हैं वहाँ दश औषधियाँ 'दशेमानि प्रजास्थापनानीति' से बतायी गई है।

**ॐ गर्भोपघातकरास्त्विमे भावा भवन्ति; तद्यथा—उत्कटविषम[1]कठिनासनसेविन्या वातमूत्रपुरीषवेगानुपरुन्धत्या दारुणानुचितव्यायामसेविन्यास्तीक्ष्णोष्णातिमात्रसेविन्याः प्रमिताशनसेविन्या गर्भो म्रियतेऽन्तः कुक्षेः, अकाले वा स्रंसते, शोषी वा भवति; तथाऽभिघातप्रपीडनैः श्वभ्रकूपप्रपातदेशावलोकनैर्वाऽभीक्ष्णं मातुः प्रपतत्यकाले गर्भः, तथाऽतिमात्रसंक्षोभिभिर्यानैर्यानेन, अप्रियातिमात्रश्रवणैर्वा। प्रततोत्तानशायिन्याः पुनर्गर्भस्य नाभ्याश्रया नाडी कण्ठमनुवेष्टयति, विवृतशायिनी नक्तंचारिणी चोन्मत्तं जनयति, अपस्मारिणं पुनः कलिकलहशीला, व्यवायशीला दुर्वपुषमह्रीकं स्त्रैणं वा, शोकनित्या भीतमपचितमल्पायुषं वा, अभिध्यात्री[2] परोपतापिनमीर्ष्युं स्त्रैणं वा, स्तेना त्वायासबहुलमतिद्रोहिणमकर्मशीलं वा, अमर्षिणी चण्डमौपधिकमसूयकं वा, स्वप्ननित्या तन्द्रालुमबुधमल्पाग्निं वा, मद्यनित्या पिपासालुमल्पस्मृतिमनवस्थितचित्तं वा, गोधामांसप्राया[3] शार्करिणमश्मरिणं शनैर्मेहिनं वा, वराहमांसप्राया रक्ताक्षं क्रथनमतिपरुषरोमाणं वा, मत्स्यमांसनित्या चिरनिमेषं स्तब्धाक्षं वा, मधुरनित्या प्रमेहिणं मूकमतिस्थूलं वा, अम्लनित्या रक्तपित्तिनं त्वगक्षिरोगिणं वा, लवणनित्या शीघ्रवलीपलितं खालित्यरोगिणं वा, कटुकनित्या दुर्बलमल्पशुक्रमनपत्यं वा, तिक्तनित्या शोषिणमबलमनुपचितं वा, कषायनित्या श्यावमानाहिनमुदावर्तिनं वा, यद्यच्च यस्य यस्य व्याधेर्निदानमुक्तं तत्तदासेवमानाऽन्तर्वत्नी तन्निमित्तविकारबहुलमपत्यं जनयति। पितृजास्तु शुक्रदोषा मातृजैरपचारैर्व्याख्याताः[4]। इति गर्भोपघातकरा भावा भवन्त्युक्ताः।**

गर्भोपघातकर भाव — गर्भ का उपघात ( नाश ) करने वाले ये भाव हैं। जैसे—उत्कट आसन से बैठना, विषम ( नीच-ऊँच ) आसन पर बैठना, कठिन आसन पर लगातार बैठना, वात, मूत्र, पुरीष ( मल ) के वेगों को रोकना, कठोर या अनुचित रूप से व्यायाम करना, तीक्ष्ण और उष्ण द्रव्यों को अधिक मात्रा में सेवन करना, अल्प मात्रा में भोजन करना आदि। इनका जब गर्भिणी स्त्री सेवन करती है तो गर्भाशय में गर्भ मर जाता है या अकाल में उसका स्राव या पात हो जाता है, या गर्भाशय में ही गर्भ सूख जाता है। किसी भी प्रकार गर्भाशय पर आघात लगने से या दबाव पड़ने से, अधिक गहरे गड्ढे या कूप में झाँकने से, प्रपात ( जहाँ बहुत ऊँचे स्थान से नदी का जल गिरता है उस स्थान को प्रपात कहते हैं ) को बार-बार देखने से अकाल में ही गर्भ का स्राव या पात हो जाता है। अधिक रूप में शरीर में क्षोभ उत्पन्न करने वाली सवारी ( जैसे इक्का आदि ) पर चलने से, अत्यन्त अप्रिय शब्दों के अधिक सुनने से गर्भ समय से पूर्व गिर जाता है। निरन्तर उत्तान शयन करने वाली स्त्री के गर्भस्थ बालक के कण्ठ को नाभि के आश्रित नाड़ी बाँध देती है ( जिससे बालक की मृत्यु का भय उपस्थित हो जाता है )। जो गर्भवती स्त्री खुली जगहों में अकेले शयन करती है, या रात में अकेले इधर-उधर भ्रमण करती है वह

१. 'उत्कटविषमस्थानकठिनासनसेविन्याः' इति पा०। २. 'अभिध्यायिनी' इति पा०।
३. 'गोधामांसप्रिया' इति पा०। ४. 'व्याख्याताः' इति पा०।

उन्मत्त ( पागल ) सन्तान उत्पन्न करती है ( क्योंकि शून्य स्थान में भूत-प्रेतादि गर्भिणी के पीछे लग जाते हैं )। कलिप्रिय ( वचनमात्र से लड़ाकू ) या कलहप्रिय ( शरीर से लड़ाकू ) गर्भवती स्त्री अपस्मार रोग से युक्त सन्तान को उत्पन्न करती है। गर्भावस्था में भी जो स्त्री निरन्तर सहवास में रत रहती है उस स्त्री की सन्तानें विकृत शरीर वाली, निर्लज्ज और स्त्रैण ( स्त्री के वश में रहने वाली ) होती हैं। जो गर्भवती स्त्री निरन्तर शोकग्रस्त रहती है उस स्त्री की सन्तानें डरपोक, कृश ( पतली, बिना डील-डौल की ) अथवा अल्प आयुवाली होती हैं। मन में सदा दूसरों के प्रति द्रोह रखने वाली गर्भवती स्त्री की सन्तानें दूसरों को दुःख देने वाली ( दुष्ट ), ईर्ष्यालु अथवा स्त्री के वश में रहने वाली होती हैं। गर्भावस्था में चोरी करने वाली स्त्री की सन्तानें अधिक परिश्रम करने वाली, अत्यन्त द्रोहबुद्धि वाली, बुरा कर्म करने वाली होती हैं। क्रोध करने वाली गर्भवती स्त्री की सन्तानें क्रोधी, कपटी और परनिन्दक होती हैं। अधिक शयन करने वाली गर्भवती स्त्री की सन्तानें तन्द्रायुक्त, मूर्ख और मन्दाग्नि रोग से सदा पीड़ित रहने वाली होती हैं। निरन्तर शराब पीने वाली गर्भवती स्त्री अधिक प्यास से युक्त, अल्प स्मरण शक्ति से युक्त और चञ्चल मन वाली सन्तान को उत्पन्न करती है। जिस गर्भवती को गोधा ( गोह ) का मांस अधिक प्रिय हो और वह उसे खाती भी हो तो उसकी सन्तानें शर्करा, अश्मरी रोग और शनैर्मेह रोग से युक्त होती हैं। जिस गर्भवती को सूअर का मांस अधिक प्रिय हो और उसे वह गर्भकाल में खाती भी हो तो उसकी सन्तानें लाल नेत्र वाली, हकलाने वाली और अधिक खुरदरे रूखे केशवाली होती हैं। मछली, मांस निरन्तर खाने वाली गर्भवती स्त्री की सन्तानें चिरनिमेष ( जिस बालक के नेत्र की पलकें देर से गिरती हैं ) और स्तब्धाक्ष ( जिसके नेत्र जकड़े रहते हैं ) होती हैं। जो गर्भिणी लगातार अधिक मधुर रस का सेवन करती है वह प्रमेही, गूँगी और अधिक मोटी सन्तान को उत्पन्न करती है। जो गर्भिणी गर्भावस्था में अम्ल ( खट्टे ) रस का अधिक सेवन करती है उसकी सन्तानें रक्तपित्त रोग से तथा त्वचा और आँख के रोगों से युक्त होती हैं। जो गर्भवती लवण रस अधिक खाती है उसकी सन्तानें शीघ्र ही वली ( त्वचा में झुर्रियाँ पड़ना ), पलित ( बाल का पकना ) और खालित्य ( शिर के बाल का गिर जाना ) रोग से पीड़ित होती है। जो गर्भवती कटु रस का अधिक सेवन करती है उसकी सन्तानें दुर्बल ( बलहीन ), अल्प शुक्र वाली, तथा अनपत्य ( शुक्र की कमी के कारण सन्तान उत्पन्न करने की शक्ति से हीन, नपुंसक अथवा अल्प मैथुन-शक्ति वाली होने से सन्तानरहित ) होती हैं। जो गर्भवती तिक्त रस को अधिक खाती है उसकी सन्तानें शोष ( सुखण्डी ) रोग या यक्ष्मा रोग से युक्त, बलहीन और बिना डील-डौल की ( कुरूप ) होती हैं। जो गर्भवती कषाय रस का अधिक सेवन करती है वह स्त्री श्याम वर्ण वाली, आनाह और उदावर्त रोग से युक्त सन्तान को उत्पन्न करती है। जो-जो आहार एवं विहार जिस-जिस रोग का निदान ( कारण ) बताया गया है, उन-उन आहार एवं विहारों को जब गर्भिणी स्त्री सेवन करती है तब उन उन रोगों से पीड़ित या भविष्य में पीड़ित होने वाली सन्तानें उत्पन्न करती है। इस प्रकार इन गर्भ के उपघात ( नाश ) या गर्भ में हानि करने वाले भावों की व्याख्या कर दी गई है।

**तस्मादहितानाहारविहारान् प्रजासंपदमिच्छन्ती स्त्री विशेषेण वर्जयेत्। साध्वाचारा चात्मानमुपचरेद्धिताभ्यामाहारविहाराभ्यामिति ॥ २१ ॥**

अहितकर भावों का त्याग आवश्यक — अतः उत्तम गुणयुक्त सन्तान की इच्छा रखनेवाली

स्त्री अहित आहार एवं विहारों को विशेष रूप से त्याग दे। सुन्दर आचरणों से युक्त रहती हुई अपनी आत्मा ( शरीर ) की हितकारी आहार एवं विहारों से रक्षा करें ॥ २१ ॥

**विमर्श**—अहित आहार एवं विहारों का त्याग और हित आहार-विहारों का सेवन पुरुष के लिये भी आवश्यक है, पर स्त्री के लिये तो विशेष रूप से आवश्यक है।

**व्याधींश्चास्या मृदुमधुरशिशिरसुखसुकुमारप्रायैरौषधाहारोपचारैरुपचरेत्, न चास्या वमनविरेचनशिरोविरेचनानि प्रयोजयेत्, न रक्तमवसेचयेत्, सर्वकालं च नास्थापनमनुवासनं वा कुर्यादन्यत्रात्ययिकाद्व्याधेः। अष्टमं मासमुपादाय वमनादिसाध्येषु पुनर्विकारेष्वात्ययिकेषु मृदुभिर्वमनादिभिस्तदर्थकारिभिर्वोपचारः स्यात्। पूर्णमिव तैलपात्रमसंक्षोभयताऽन्तर्वत्नी भवत्युपचर्या ॥ २२ ॥**

गर्भिणी की चिकित्सा — यदि गर्भिणी को कोई भी ज्वरादि रोग हो जाय तो उन-उन रोगों के अधिकार में जो जो औषधियाँ बतायी गई हैं उनमें जो औषध मृदुवीर्य, मधुर, शीतवीर्य, सुखकारक ( अर्थात् खाने में रुचिकर ) और सुकुमार ( अर्थात् क्लेशोत्पादक न हो ) ऐसे औषध और आहार द्वारा उसका उपचार ( चिकित्सा ) करना चाहिये। वमन, विरेचन और शिरोविरेचन ( नस्य ) का प्रयोग गर्भिणी स्त्री के लिये न करे। रक्तमोक्षण न करावे, और आत्ययिक रोग हो जाने पर अर्थात् बिना आस्थापन या अनुवसन के रोग अच्छा न हो सकता हो तब आस्थापन अनुवासन का हल्का प्रयोग किया जा सकता है, पर सामान्यावस्था में सर्वदा इनका प्रयोग न करावे। आठवें मास के बाद यदि कोई ऐसा रोग हो जाय जो वमन या विरेचन या शिरोविरेचन के बिना अच्छा न हो सकता हो तो मृदु वमन, विरेचन और नस्य का प्रयोग करावे अथवा वमन, विरेचन और नस्य का अनुकरण करने वाले अन्य किसी योग का प्रयोग करे, जिसमें वमनादि का लाभ तो हो, जाय पर उसके दोष न होने पावें। जिस प्रकार किनारे तक भरे हुये तैल पात्र को सावधानी से बिना हाथ कंपाए हुए इधर-उधर लाया जाता है अन्यथा थोड़ा भी कम्पन होने पर तैल गिर जाता है ठीक इसी प्रकार गर्भिणी स्त्री रक्षा करने योग्य होती है, अन्यथा गर्भस्राव या गर्भपात का भय उत्पन्न हो जाता है ॥ २२ ॥

**विमर्श**—यहाँ बताया है कि आठवें मास के पूर्व कथमपि वमनादि का प्रयोग नहीं करना चाहिये। सुश्रुत में भी बताया है—'अथ गर्भिणीं व्याध्युत्पत्तावत्यये छर्दयेन्मधुराम्लेनान्नोपहितेनानुलोमयेच्च, संशमनीयं च मृदु विरुद्धादन्नपानयोः, अश्नीयाच्च मृदुवीर्यं मधुरप्रायं गर्भाविरुद्धं च, गर्भाविरुद्धाश्च क्रिया यथायोगं विदधीत मृदुप्रायाः ( सु. शा. अ. १० ), पर आठवें मास के बाद का नाम नहीं लिया है, अतः सुश्रुत का तात्पर्य यह प्रतीत होता है कि आवश्यकतावश यदि वमनादि का प्रयोग गर्भिणी के लिये करना हो तो मृदु और मधुर द्रव्यों से ही करना चाहिये। आठवें मास के बाद भी वमनादि का प्रयोग करना वैद्य उचित न समझें तो तदनुकारि औषध का प्रयोग करें, ऐसा आदेश दिया है। तदनुकारि का अर्थ है वमनादि के कार्यों को करना हो पर वमनादि द्रव्य से युक्त न हो, जैसे वमन के स्थान पर कवल ग्रह, गण्डूष, निष्ठीवन; विरेचन के स्थान पर गुदवर्ति, या निरूहबस्ति का प्रयोग, नस्य के स्थान पर शिरोबस्ति का प्रयोग करना चाहिये।

**सा चेदपचाराद् द्वयोस्त्रिषु वा मासेषु पुष्पं पश्येन्नास्या गर्भः स्थास्यतीति विद्यात्; अजातसारो हि तस्मिन् काले भवति गर्भः ॥ २३ ॥**

और भी — यदि अपथ्य सेवन करने से दूसरे या तीसरे मास में गर्भिणी स्त्री के रजःस्राव

१. 'असंक्षोभ्यान्तर्वत्नी' इति पा०।

को देखे तो यह समझ ले कि गर्भ की स्थिति नहीं रहेगी। क्योंकि तीन मास तक गर्भ साररहीन होता है ॥ २३ ॥

**विमर्श**—तीन मास तक गर्भ के जो अङ्ग-प्रत्यङ्ग के विकासकेन्द्र बनते हैं वे अतिसूक्ष्म और कोमल होते हैं अतः साररहीन होते हैं अतएव तीसरे मास के गर्भपात ( Abortion ) को रोकना कठिन होता है, यथा—'आचतुर्थात्ततो मासात्प्रस्रवेद्गर्भविद्रवः। ततः स्थिरशरीरस्य पातः पञ्चमषष्ठयोः॥' आधुनिक दृष्टि से तीसरे महीने में Placenta का निर्माण होना रहता है अतएव गर्भपात ( Abortion ) होने का सर्वाधिक भय रहता है।

**सा चेच्चतुर्थप्रभृतिषु मासेषु क्रोधशोकासूयेर्ष्याभयत्रासव्यवायव्यायामसंक्षोभसंधारणविषमाशनशयनस्थानक्षुत्पिपासातियोगात् कदाहाराद्वा पुष्पं पश्येत्, तस्या गर्भस्थापनविधिमुपदेक्ष्यामः। पुष्पदर्शनादेवैनां ब्रूयात्—शयनं तावन्मृदुसुखशिशिरास्तरणसंस्तीर्णमीषदवनतशिरस्कं प्रतिपद्यस्वेति। ततो यष्टीमधुकसर्पिर्भ्यां परमशिशिरवारिणि संस्थिताभ्यां पिचुमाप्लाव्योपस्थसमीपे स्थापयेत्तस्याः, तथा शतधौतसहस्रधौताभ्यां सर्पिर्भ्यामधोनाभेः सर्वतः प्रदिह्यात्, सर्वतश्च गव्येन चैनां पयसा सुशीतेन मधुकाम्बुना वा न्यग्रोधादिकषायेण वा परिषेचयेदधो नाभेः, उदकं वा सुशीतमवगाहयेत्, क्षीरिणां कषायद्रुमाणां च स्वरसपरिपीतानि चेलानि[1] ग्राहयेत्, न्यग्रोधादिशुङ्गसिद्धयोर्वा क्षीरसर्पिषोः पिचुं ग्राहयेत्, अतश्चैवाक्षमात्रं प्राशयेत्, प्राशयेद्वा केवलं क्षीरसर्पिः, पद्मोत्पलकुमुदकिञ्जल्कांश्चास्य समधुशर्करान् लेहार्थं दद्यात्, शृङ्गाटकपुष्करबीजकशेरुकान् भक्षणार्थं, गन्धप्रियङ्ग्वसितोत्पलशालूकोदुम्बरशलाटुन्यग्रोधशुङ्गानि वा पाययेदेनामाजेन पयसा, पयसा चैनां बलातिबलाशालिपर्णीक्षुमूलकाकोलीशृतेन समधुशर्करं रक्तशालीनामोदनं मृदुसुरभिशीतलं भोजयेत्, लावकपिञ्जलकुरङ्गशम्बरशशहरिणकालपुच्छकरसेन वा घृतसुसंस्कृतेन सुखशिशिरोपवातदेशस्थां भोजयेत्, क्रोधशोकायासव्यवायव्यायामेभ्यश्चाभिरक्षेत्, सौम्याभिश्चैनां कथाभिर्मनोऽनुकूलाभिरुपासीत; तथाऽस्या गर्भस्तिष्ठति ॥ २४ ॥**

और भी — यदि चौथे मास से लेकर आठवें मास तक क्रोध, शोक, दूसरे की निन्दा, ईर्ष्या, भय, त्रास, मैथुन, व्यायाम, शारीरिक क्षोभ, मल-मूत्रादि के वेगों को रोकना, विषमाशन, शयन स्थान ( अर्थात् ऊँचे-नीचे स्थान में सोना और बैठना ), भूख और प्यास के अतियोग, और अति तीक्ष्ण, अति रूक्ष, अति स्निग्ध, अत्युष्ण आदि दुष्ट सड़े-गले आहारों के सेवन से यदि गर्भिणी स्त्री को रजःस्राव होते हुए दीख पड़े तो उस गर्भ की स्थापना हो जाय इसकी विधियां बतायी जा रही हैं। जिस समय रजःस्राव दिखाई पड़े उसी समय से कोमल, सुखकारक, शीतल बिछौना बिछे हुए खाट पर शयन करने को कहे, और उस खाट का पैर की ओर का भाग ऊंचा रखे, सिर कुछ नीचा रखे, इस प्रकार शयन करने का आदेश दे। इसके बाद पहले से ही अति शीतल जल में मुलेठी का चूर्ण और घृत डाला हुआ रहे, उसी जल में कपड़ा भिगोकर योनि के पास में वह भीगा हुआ कपड़ा रखने को कहे। तथा सौ बार या हजार बार जल से धोए हुए घृत से नाभि में लेप करे। शीतल गाय के दूध से या मुलेठी के क्वाथ से या न्यग्रोधादि गण के क्वाथ से नाभि के नीचे सेचन करे। अथवा शीतल जल के टब में अवगाहन करे, अर्थात् टब में शीतल जल भरकर उसी में गर्भिणी को बैठा दें। क्षीरी वृक्ष—( न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षपारीष

---

१. 'तैलानि' इति पा०।

पादपाः । पञ्चैते क्षीरिणो वृक्षाः ।' ) या कषाय रस वाले जैसे—कैथ, महुआ, आंवला, जामुन आदि वृक्षों की छाल या कोमल पत्ती के स्वरस में वस्त्र भिगोकर योनि के भीतर धारण करावे । या न्यग्रोधादि गण की औषधियों में पकाए हुए दूध और घृत में कपड़ा भिगोकर योनि में धारण करावे। और इसी घृत को २ तोले की मात्रा में चटावे । या केवल दूध में घृत मिलाकर पिलावे । पद्म ( रक्त कमल ) उत्पल ( नील कमल ) और कुमुद ( कोई-बेरा ) के केशरों का कल्क बनाकर मधु और चीनी से चाटने के लिए दे । सींघाड़ा, कमल का बीज और कशेरू खाने के लिए दे ( इनका अलग-अलग या एक में हलुआ बनाकर खाने को देना चाहिए ) । गन्ध, प्रियङ्गु, नील कमल, शालूक ( कमल की जड़ ) गूलर का कच्चा फल, और वटवृक्ष का शुङ्ग ( टूसा ) इन सबको बकरी के दूध से पीसकर पिलावे । बला का मूल, अतिबला ( ककही ) का मूल, चावल ( धान ) का मूल, साठी के चावल का मूल, ईख का मूल और काकोली इन औषधियों के क्वाथ से पकाए हुए दूध के साथ लाल चावल के भात को जो कोमल एवं सुगन्धि युक्त और शीतल हो, उसे मधु और चीनी मिला कर खाने को दे । अथवा यदि गर्भिणी मांस खाने वाली है तो लाव ( लवा ), कपिञ्जल ( गौरैया ) कुरङ्ग ( मृग ), शम्बर ( बारहसिंघा ), शश ( खरहा ), हरिण, एण, कालपुच्छक ( जिस हरिण की पूंछ काली हो ), इनके मांस रस को घृत से संस्कारित कर, गर्भिणी स्त्री को सुखकर शीतल स्थान में बैठाकर, इसी घृत संस्कारित मांस रस से लाल चावल का भात खाने को दे । तथा क्रोध, शोक, परिश्रम, मैथुन, व्यायाम से उसकी रक्षा करता रहे अर्थात् ऐसा कोई कार्य न होने दे जो गर्भिणी को क्रोधादि से ग्रस्त करें । मन के अनुकूल सुन्दर कथा वार्ता से उसके मन को प्रसन्न रखते हुए उसकी सेवा का प्रबन्ध करे । इस प्रकार कार्य करने से गिरता हुआ रक्त बन्द होकर गर्भ स्थिर एवं पुष्ट हो जाता है ॥ २४ ॥

**विमर्श**—गर्भस्राव से गर्भिणी Shock की अवस्था प्राप्त करने लगती है उस समय पैर की तरफ शय्या ऊँचा रखने से उसमें सुधार होता है क्योंकि ऐसा करने से मस्तिष्कगत रक्तसंवहन में कमी नहीं आने पाती है । ऊपर बताई गई सारी क्रियायें रक्त को बन्द करती हैं, इनमें कुछ औषध प्रयोग हैं जो शीत और मधुर गुणभूयिष्ठ हैं—'रक्तं स्यन्दयते हिमम्' के अनुसार वे रक्तरोधक होकर गर्भ स्थापक होते हैं । वर्णित विहार मानसिक सन्तुलन को नियमित रखते हैं ।

*** यस्याः पुनरामान्वयात् पुष्पदर्शनं स्यात्, प्रायस्तस्यास्तद्गर्भोपघातकरं भवति, विरुद्धोपक्रमत्वात्तयोः ॥ २५ ॥**

और भी — चार मास के बाद भी आमदोष के कारण यदि गर्भवती स्त्री का रजःस्राव होता है, तब प्रायः वह रजःस्राव गर्भ में बाधक होता है । क्योंकि गर्भ स्राव और आमदोष की चिकित्सा परस्पर विरुद्ध होती है ॥ २५ ॥

**विमर्श**—आमदोष के कारण होने वाला गर्भपात ( Abortion ) चिकित्सा में कठिन स्थिति उत्पन्न कर देता है, यदि रजःस्राव होने पर उसकी चिकित्सा मधुर गुण और शीतवीर्य वाली औषधियों से की जाय तो रक्तस्राव बन्द होकर वह गर्भस्थापक नहीं होता है, क्योंकि दोनों की चिकित्सा परस्पर विरुद्ध होती है । जैसे आमदोष की चिकित्सा लघु, रूक्ष, उष्ण द्रव्य से की जाती है, क्योंकि आम इसके विपरीत गुणयुक्त होता है, पुष्प ( रजःस्राव ) स्वभाव से रूक्ष, उष्णगुणभूयिष्ठ होता है, उसकी चिकित्सा मधुर और शीतवीर्य औषध से की जाती है । अतएव जब आम की चिकित्सा की जायगी तो रजःस्राव की वृद्धि हो जायगी । जब रजःस्राव की चिकित्सा की जायगी तो आम की वृद्धि हो जायगी अतः विरुद्धोपक्रम होने से गर्भ में बाधा उत्पन्न हो जाती है ।

*** यस्याः पुनरुष्णतीक्ष्णोपयोगाद्गर्भिण्या महति संजातसारे गर्भे पुष्पदर्शनं स्यादन्यो**

**वा योनिस्रावस्तस्या गर्भो वृद्धिं न प्राप्नोति निःस्रुतत्वात्; स कालमवतिष्ठतेऽतिमात्रं, तमुपविष्टकमित्याचक्षते केचित्।**

उपविष्टक रोग की सम्प्राप्ति और लक्षण — जिस समय गर्भिणी स्त्री का गर्भ बड़ा और सार युक्त हो जाता है, उस समय जब उष्ण और तीक्ष्ण द्रव्यों के अधिक प्रयोग से या अन्य आघातादि किसी भी कारण वश रजःस्राव होने लगे या किसी प्रकार का योनि स्राव होने लगे तो गर्भ-पोषक वस्तु के निकल जाने से गर्भ बढ़ता नहीं है प्रत्युत सूख जाता है और वह सूखा हुआ गर्भ बहुत दिनों तक गर्भाशय में पड़ा रहता है। उस गर्भ को कुछ आचार्यगण उपविष्टक रोग कहते हैं।

**विमर्श**—शरीर के दूसरे अध्याय में भी कहा है—'आहारमाप्नोति यदा न गर्भः शोषं समाप्नोति परिस्रुतिं वा। तं स्त्री प्रसूते सुचिरेण गर्भं पुष्टो यदा वर्षगणैरपि स्यात्॥' यहाँ परिस्रुतिं का तात्पर्य असंजातसार चार मास पूर्व के गर्भ से हैं। संजातसार का चार मास के बाद शोष होना है यह तात्पर्य है। वाग्भट में इसका वर्णन अधिक स्पष्ट है, जैसे—'संजातसारे महति गर्भे योनिरतिस्रवात्। वृद्धिमप्राप्नुवन् गर्भः कोष्ठे तिष्ठति सस्फुरः॥ उपविष्टकमाहुस्तं वर्धते तेन नोदरम्।' (वा. शा. अ. २), 'उपवेशनशीलत्वात्' अतः इसका नाम उपविष्टक रखा गया है।

**॥ उपवाससव्रतकर्मपरायाः पुनः कदाहारायाः स्नेहद्वेषिण्या वातप्रकोपणोक्तान्यासेवमानाया गर्भो वृद्धिं न प्राप्नोति परिशुष्कत्वात्; स चापि कालमवतिष्ठतेऽतिमात्रम्,[1] अस्पन्दनश्च भवति, तं तु नागोदरमित्याचक्षते॥ २६॥**

नागोदर रोग की सम्प्राप्ति तथा लक्षण — उपवास तथा व्रतकर्म में रत रहने वाली, कुत्सित (अतिरूक्ष सड़े-गले, बासी) आहार करने वाली, स्नेह से द्वेष रखने वाली अर्थात् भोजन में घृत, दुग्ध न खाने वाली, तथा वात प्रकोपक आहार और विहार का सेवन करने वाली गर्भिणी स्त्री का गर्भ सूख जाने के कारण वृद्धि को नहीं प्राप्त होता है। यह भी गर्भ अधिक काल तक जीवितावस्था में पड़ा रहता है। इस गर्भ में स्पन्दन नहीं होता है। इसे नागोदर कहा जाता है॥ २६॥

**विमर्श**—यह भी रोग संजातसार गर्भ होने के बाद (चौथे मास के बाद) ही होता है जब वात कोपक वस्तु के सेवन से गर्भाशय में वायु की अधिक वृद्धि हो जाती है तब गर्भाशयगत धातुयें सूख जाती हैं, गर्भ को पोषक पदार्थ प्राप्त नहीं होता। वाग्भट में इसका वर्णन इस प्रकार है—'शोकोपवासरूक्षाद्यैरथवा योन्यतिस्रवात्। वाते क्रुद्धे कृशः शुष्येद्गर्भो नागोदरं तु तम्। उदरं वृद्धमप्यत्र हीयते स्फुरणं चिरात्॥' (शा. अ. २)। तथा सुश्रुत में—'वाताभिपन्न एव शुष्यति गर्भः स मातुः कुक्षिं न पूरयति, मन्दं स्पन्दते च।' (शा. अ. १०)। वाग्भट में 'स्फुरणं चिरात्', सुश्रुत में 'मन्दं स्पन्दते' इन दोनों पाठों के आधार पर **गङ्गाधर** ने 'अतिमात्रमस्पन्दनश्च', पाठ करके बहुत कम स्पन्दन होता है ऐसा अर्थ किया है।

**॥ नार्योस्तयोरुभयोरपि चिकित्सितविशेषमुपदेक्ष्यामः—भौतिकजीवनीयबृंहणीयमधुरवातहरसिद्धानां सर्पिषां पयसामामगर्भाणां चोपयोगो गर्भवृद्धिकरः; तथा संभोजनमेतैरेव सिद्धैश्च घृतादिभिः सुभिक्षायाः,[2] अभीक्ष्णं यानवाहनापमार्जनावजृम्भणैरुपपादनमिति॥ २७॥**

नागोदर और उपविष्टक की चिकित्सा — इन दोनों रोगों से पीड़ित स्त्रियों की चिकित्सा का विशेष रूप से उपदेश कर रहे हैं। भौतिक (भूताधिकार में बनाए गये घृत) जीवनीय

---

१. 'कालान्तरम्' इति पा०।    २. 'सुबुभुक्षायाम्' इति पा०।

बृंहणीय, मधुरगण और वातहर औषधियों से सिद्ध किये हुए घृतों का प्रयोग नागोदर और उपविष्टक रोग से पीड़ित स्त्रियों को देना चाहिये। नागोदर रोग से पीड़ित स्त्रियों के लिये योनिव्यापत् रोगों की चिकित्सा जो चिकित्सा के तीसवें अध्याय में बतायी है उसमें बताये दूध का प्रयोग, और गर्भ को बढ़ाने वाले अण्डे आदि आम गर्भ का प्रयोग करना चाहिये। भूख लगने पर इन्हीं जीवनीय आदि गणों से सिद्ध किए हुए घृतों के साथ भोजन देना चाहिये। और बार-बार यान वाहन अवमार्जन ( स्नान ), अवजृम्भण ( बारबार जम्भाई, लेना ) आदि उपायों से उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ २७ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी इसकी चिकित्सा निम्न रूप में बताई गई है। 'तां मृदुना स्नेहादिक्रमेणोपचरेत्। उत्क्रोशरससंसिद्धामनल्पस्नेहां यवागूं पाययेत्, माषतिलबिल्वशलाटुसिद्धान् वा कुल्माषान् भक्षयेद्, मधुमाध्वीकं चानुपिबेत् सप्तरात्रम्। कालातीतस्थायिनि गर्भे विशेषतः सधान्यमुदूखलं मुसलेनाभिहन्याद्विषमे वा यानासने सेवेत।' ( शा. अ. १० ) अपेक्षाकृत सुश्रुत की चिकित्सा स्पष्ट एवं सुलभ है। वाग्भट ने भी केवल चिकित्सासूत्र का ही उल्लेख किया है—'तयोर्बृंहणवातघ्नं मधुरद्रव्यसंस्कृतैः। घृतक्षीररसैस्तृप्तिरामगर्भाश्च खादयेत् ॥ तैरेव सुभिक्षायाः क्षोभणं यानवाहनैः।' ( शा. अ. २ )। यहाँ भौतिक शब्द से भूतोन्मादाधिकार में बताये हुये घृतों का प्रयोग करना अभीष्ट है—जैसे महापैशाच घृत, पैशाच घृत, चैतस घृत, आदि।

**❀ यस्याः पुनर्गर्भः प्रसुप्तो न स्पन्दते तां श्येनमत्स्यगवयशिखिताम्रचूडतित्तिराणामन्यतमस्य सर्पिष्मता रसेन माषयूषेण वा प्रभूतसर्पिषा मूलकयूषेण वा रक्तशालीनामोदनं मृदुमधुरशीतलं भोजयेत्। तैलाभ्यङ्गेन चास्या अभीक्ष्णमुदरबस्तिवंक्षणोरुकटीपार्श्वपृष्ठप्रदेशानीषदुष्णेनोपचरेत् ॥ २८ ॥**

लीन गर्भ के लक्षण और चिकित्सा — जिस गर्भिणी स्त्री का गर्भ सुप्त रहता है और स्पन्दन नहीं करता ( उसे लीन गर्भ कहते हैं ) उस गर्भिणी को बाज, मछली, गवय (नीलगाय) तीतर, मुर्गा, और मोर इनमें किसी एक का मांसरस घृत के साथ, या अधिक घृत के साथ, या अधिक घृत मिली हुई उड़द की दाल के साथ, या मूली के यूष और घृत के साथ मृदु, मधुर और शीतल लाल चावल का भात खाने को दे। कुछ गरम किए हुये तिल के तैल या बला तैल से बार-बार उदर, वंक्षण, उरु, कटि, पार्श्व, पृष्ठ पर मर्दन कराने का प्रबन्ध करे ॥ २८ ॥

**विमर्श**—यहाँ लीन गर्भ का वर्णन और चिकित्सा दोनों का साथ ही उपदेश किया गया है। अष्टाङ्ग संग्रह में—'यस्याः पुनर्वातोपसृष्टत्वात्स्रोतसि लीयते गर्भः प्रसुप्तो न स्पन्दते तं लीनमित्याहुः।' तथा वाग्भट में—'लीनाख्ये निस्फुरे' से बताया है कि जिस गर्भ में स्पन्दन न हो और वात के द्वारा स्रोत ( गर्भाशय द्वार ) में छिपा लिया जाता है। सुश्रुत में—'वातोपद्रवगृहीतत्वात् स्रोतसां लीयते गर्भः सोऽतिकालमवतिष्ठमानो व्यापद्यते।' ( आ. अ. १० )

**❀ यस्याः पुनरुदावर्तविबन्धः स्यादष्टमे मासे न चानुवासनसाध्यं मन्येत ततस्तस्यास्तद्विकारप्रशमनमुपकल्पयेन्निरूहम्। उदावर्तो ह्युपेक्षितः सहसा सगर्भां गर्भिणीं गर्भमथवाऽतिपातयेत्।**

गर्भिणी में उदावर्त रोग — जिस गर्भिणी स्त्री को आठवें मास में उदावर्त सम्बन्धी विबन्ध हो जाय और वह विबन्ध अनुवासन देने पर न ठीक हो सके तो उसे अनुवासन साध्य न समझ कर उस गर्भिणी के लिए तत्काल उपद्रवों को शान्त करने वाली औषधियों से निरूह बस्ति की कल्पना करके बस्ति दें जिससे मलबन्ध शीघ्र नष्ट हो जाय। क्योंकि उदावर्त की उपेक्षा करने पर

---

१. 'गर्भं सगर्भां गर्भिणीं वा निपातयेत्' इति पा०।

गर्भाशय में उदावर्त के कारण वायु बढ़ कर सहसा गर्भ के साथ गर्भिणी को अथवा केवल गर्भ को मार डालता है।

**तत्र वीरणशालिषष्टिककुशकाशेक्षुवालिकावेतसपरिव्याधमूलानां भूतीकानन्ता-काश्मर्यपरूषकमधुकमृद्वीकानां च पयसाऽर्धोदकेनाऽऽमथ्य रसं प्रियालबिभीतकम-ज्जतिलकल्कसंप्रयुक्तमीषल्लवणमनत्युष्णं च निरूहं दद्यात्। व्यपगतविबन्धां चैनां सुखसलिलपरिषिक्ताङ्गीं स्थैर्यकरमविदाहिनमाहारं भुक्तवतीं सायं मधुरकसिद्धेन तैलेनानुवासयेत्। न्युब्जां त्वेनामास्थापनानुवासनाभ्यामुपचरेत् ॥ २९ ॥**

उदावर्तनाशक निरूह — वीरण ( खश ), शालि ( धान का मूल ), साठी का मूल, कुश का मूल, कास का मूल, इक्षुवालिका ( ईख का मूल ), बेंत का मूल, जलबेंत का मूल, भूतिक ( गन्ध तृण ), अनन्तमूल, गम्भार का फल, फालसा का फल, मुलेठी, मुनक्का इन द्रव्यों को लेकर क्वाथ विधि से आधे जल और आधे दूध मिलाकर पकावें, जब अष्टमांश शेष बचे तो छानकर उसी रस ( क्वाथ ) में चिरौंजी, बहेरा की मींगी, तिल का कल्क और नमक पीसकर मिलाकर ( मथनी से मथकर ) कुछ गरम रहे तभी निरूह दे। जब निरूह प्रयोग से विबन्ध ( उदावर्त ) दूर हो जाय तो ईषत् गरम ( गुनगुना ) जल में स्नान करने के बाद गर्भ को स्थिर करने वाले अविदाही ( शीतल ) आहार खिला कर उसी दिन सायंकाल में मुलेठी से सिद्ध किए हुए तैल का अनुवासन दें। गर्भिणी को अनुवासनवस्ति या निरूहवस्ति, नीचे मुख शयन करा कर देना चाहिए ॥ २९ ॥

**विमर्श**—गर्भिणी को नीचे मुख लिटाकर बस्ति देने से पक्वाशय में दबाव कम हो जाता है अतएव औषधि सरलता से बस्ति द्वारा यथास्थान पहुँचायी जा सकती है। अगर वह घुटने के बल नीचे मुख करके लेटती है तो इसे Chest-Knee Position कहते हैं।

*** यस्याः पुनरतिमात्रदोषोपचयाद्वा तीक्ष्णोष्णातिमात्रसेवनाद्वा वातमूत्रपुरीषवेग-विधारणैर्वा विषमाश(स)नशयनस्थानसंपीडनाभिघातैर्वा क्रोधशोकेर्ष्याभयत्रासादिभिर्वा साहसैर्वाऽपरैः कर्मभिरन्तःकुक्षेर्[1]गर्भो म्रियते, तस्याः स्तिमितं स्तब्धमुदरमाततं शीतमश्मान्तर्गतमिव भवत्यस्पन्दनो गर्भः, शूलमधिकमुपजायते, न चाव्यः प्रादुर्भवन्ति, योनिर्न प्रस्रवति, अक्षिणी चास्याः स्रस्ते भवतः, ताम्यति, व्यथते, भ्रमते, श्वसिति, अरतिबहुला च भवति, न चास्या वेगप्रादुर्भावो यथावदुपलभ्यते, इत्येवंलक्षणां स्त्रियं मृतगर्भेयमिति विद्यात् ॥ ३० ॥**

गर्भ की मृत्यु के कारण और मृतगर्भा स्त्री के लक्षण — गर्भाशय या गर्भिणी स्त्री के शरीर में अधिक मात्रा में दोषों के संचय हो जाने से या अतिमात्र तीक्ष्ण और उष्ण द्रव्यों के सेवन करने से या वात, मूत्र, और पुरीष के वेगों को रोकने से या विषमाशन, विषमशयन, विषमरूप से, उदर पर दबाव पड़ने से, उदर पर आघात लगने से या क्रोध, शोक, ईर्ष्या असूया ( पर निन्दा ), भय त्रास, आदि के द्वारा या अन्य किसी भी दुःसाहस से या किसी भी क्रूर कर्म के करने से जब गर्भाशय में गर्भ मर जाता है तब उस गर्भवती का उदर, स्तिमित, ( गीले वस्त्र से ढके हुए के समान ) स्तब्ध ( जकड़ा हुआ ) आतत ( तना हुआ ) शीतल और उदर के अन्दर पत्थर रखा हुआ है ऐसा कठोर और भारी प्रतीत होता है। गर्भ में स्पन्दन नहीं होता, उदर में शूल अत्यधिक बढ़ जाता है, आवी ( Labour Pains )

---

१. 'अन्तःकुक्षौ' इति पा०।

नहीं होती, योनि से स्राव नहीं होता, दोनों नेत्र शिथिल पड़ जाते हैं, नेत्रों के सामने अंधेरा छा जाता है, गर्भवती के शरीर में व्यथा बढ़ जाती है, शिर में चक्कर आता है, श्वास की गति बढ़ जाती है और गर्भवती की बेचैनी बहुत अधिक बढ़ जाती है। उस गर्भवती को यथावत् मल मूत्रादि के वेग की उत्पत्ति भी नहीं होती है। इन सब लक्षणों को गर्भवती स्त्री में देख कर यह मृतगर्भा है अर्थात् इसके पेट में बच्चा मर गया है ऐसा जानना चाहिए ॥ ३० ॥

**विमर्श**—अन्यत्र अधिक स्पष्ट लक्षण बताये गये हैं। यथा—'यदा सोऽन्तर्मृतो गर्भो शूनो बस्तिरिवाततः। तेनावृताया नार्यास्तु कुक्षिरानह्यते भृशम्॥ उत्क्षिप्यन्त इवाङ्गानि मूत्रबस्तिश्च भिद्यते। क्लोम प्लीहा यकृच्चैव फुप्फुसं हृदयं तथा॥ गर्भेण पीडितं ह्यनदूर्ध्वं प्रक्रामति स्त्रियाः। सा शूयते मुह्यति च कृच्छ्रोच्छ्वासा च जायते॥ पूतिगन्धस्तथा स्वेदो जिह्वा तालु च शुष्यति। वेपते भ्राम्यति तथा जीवितं चोपरुध्यते। एतैर्लिङ्गैर्विजानीयान्मृतं गर्भं चिकित्सकः॥'

**तस्य गर्भशल्यस्य जरायुप्रपातनं कर्म संशमनमित्याहुरेके, मन्त्रादिकमथर्ववेदविहितमित्येके, परिदृष्टकर्मणा शल्यहर्त्रा हरणमित्येके।**

मृतगर्भा की चिकित्सा — उस गर्भशल्य की चिकित्सा जरायु-पातन ( जरायु को गिराना ) करना है, यह किसी एक आचार्य का मत है। अथर्ववेद में बताए हुए मन्त्रों के पाठ द्वारा या उन मन्त्रों से अभिमन्त्रित जल पिलाकर गर्भशल्य को निकालना चाहिए यह किसी एक आचार्य का मत है। ऐसे शल्यचिकित्सक से जो प्रत्यक्ष कर्म ( Operation ) देख चुका हो या कर चुका हो उससे उस गर्भशल्य को निकलवाना यह किसी एक आचार्य का मत है।

**विमर्श**—'मनःशरीराबाधकराणि शल्यानि', मन और शरीर में जो बाधा उत्पन्न करता है उसे शल्य कहा जाता है। जब गर्भ मृत हो जाता है तब उसका गर्भाशय में रहना दुःखदायी होता है। उसका शीघ्र निकालना परमावश्यक हो जाता है बताया भी है यथा—'नोपेक्षेत मृतं गर्भं मुहूर्तमपि पण्डितः। स ह्याशु जननीं हन्ति निरुच्छ्वासं पशुं यथा॥' आजकल प्रायः उदर में शस्त्रकर्म ( Laparotomy ) का ही प्रयोग करना पड़ता है या Craniotomy की विधि से गर्भ के शिर के टुकड़े-टुकड़े करके उसको योनिमार्ग से ही निकाल लिया जाता है।

**व्यपगतगर्भशल्यां तु स्त्रियमामगर्भां सुरासीध्वरिष्टमधुमदिरासवानामन्यतममग्रे सामर्थ्यतः पाययेद्गर्भकोष्ठशुद्ध्यर्थमर्तिविस्मरणार्थं प्रहर्षणार्थं च, अतः परं संप्राणनैर्बलानुरक्षिभिरस्नेहसंप्रयुक्तैर्यवाग्वादिभिर्वा तत्कालयोगिभिराहारैरुपचरेद्दोषधातुक्लेदविशोषणमात्रं कालम्। अतः परं स्नेहपानैर्बस्तिभिराहारविधिभिश्च दीपनीयजीवनीयबृंहणीयमधुरवातहरसमाख्यातैरुपचरेत्।**

गर्भशल्योद्धरण के पश्चात् चिकित्सा — आमगर्भा स्त्री को गर्भशल्य निकल जाने के बाद सर्वप्रथम गर्भाशय की शुद्धि के लिए, वेदना भुलाने के लिए, प्रसन्नता के लिए सुरा, सीधु, अरिष्ट, मधु, मदिरा, आसव इन मद्य भेदों में किसी एक को गर्भिणी के सामर्थ्य के अनुसार पिलाये। इसके बाद दोष धातु और क्लेद को सुखाने के लिए, बृंहण बल की रक्षा करने वाली स्नेहरहित यवागू आदि जो उस काल में गर्भिणी के लिए उपयोगी आहार हो वह खिलाते हुए चिकित्सा करे। इसके बाद जब दोष, धातु और क्लेद का शोषण हो जाय तो, दीपनीयगण, जीवनीयगण, बृंहणीयगण, मधुरगण, वातहरगण आदि से आवश्यकतानुसार स्नेह सिद्ध कर स्नेहपान, स्नेहबस्ति ( अनुवासन बस्ति ) और आहार द्रव्यों के साथ इसी स्नेह का प्रयोग करे।

**परिपक्वगर्भशल्यायाः पुनर्विमुक्तगर्भशल्यायास्तदहरेव स्नेहोपचारः स्यात्॥ ३१॥**

१. 'बृंहणैः' इति पा०।

जिस गर्भवती स्त्री का परिपक्व गर्भ ( नवें मास में ) गर्भाशय में मर जाय तो उसे औषध, मन्त्र और शल्य कर्म द्वारा बाहर निकाल कर उसी दिन से स्नेह का प्रयोग आरम्भ कर देना चाहिए ॥ ३१ ॥

**॥ परमतो निर्विकारमाप्याय्यमानस्य गर्भस्य मासे मासे कर्मोपदेक्ष्यामः । प्रथमे मासे शङ्किता चेद्गर्भमापन्ना क्षीरमनुपस्कृतं मात्रावच्छीतं काले काले पिबेत्, सात्म्यमेव च भोजनं सायं प्रातश्च भुञ्जीत; द्वितीये मासे क्षीरमेव च मधुरौषधसिद्धं; तृतीये मासे क्षीरं मधुसर्पिर्भ्यामुपसंसृज्य; चतुर्थे मासे क्षीरनवनीतमक्षमात्रमश्नीयात्; पञ्चमे मासे क्षीरसर्पिः; षष्ठे मासे क्षीरसर्पिर्मधुरौषधसिद्धं; तदेव सप्तमे मासे। तत्र गर्भस्य केशा जायमाना मातुर्विदाहं जनयन्तीति स्त्रियो भाषन्ते; तन्नेति भगवानात्रेयः, किन्तु गर्भोत्पीडनाद्वातपित्तश्लेष्माण उरः प्राप्य विदाहं जनयन्ति, ततः कण्डूरुपजायते कण्डूमूला च किक्किसावाप्तिर्भवति ।**

गर्भिणी परिचर्या मासानुसार — अब इसके बाद विकाररहित बढ़ते हुए गर्भ के लिए प्रत्येक मास में जो कर्म करना चाहिए उसका उपदेश कर रहे हैं ।

प्रथम मास—यदि स्त्री को प्रथम मास में यह सन्देह हो जाय की गर्भ की स्थिति हो गई तो वह गर्भिणी समय-समय शीतल दूध मात्रा से पीवे, वह दूध किसी भी औषध से पकाया न हो । प्रातः-सायं सात्म्य ही ( जो प्रकृति के अनुकूल हो ) भोजन करें ।

द्वितीय मास – मधुरगण ( काकोल्यादिगण ) औषधों से पकाया हुआ दूध ही दूसरे मास में समय-समय से पीवे ।

तृतीय मास—दूध में मधु और घृत मिला कर तीसरे मास में समय-समय से पीवे ।

चतुर्थ मास—दूध में मक्खन मिला कर या दूध से निकाला गया मक्खन चौथे मास में दो तोला की मात्रा में खाये ।

पञ्चम मास—दूध में घृत मिला कर या दूध से निकला घृत पाचवें मास में पीवे या खाये ।

छठवाँ मास—मधुरगण की औषधियों से सिद्ध किए दूध में घृत मिला कर पीवे या मधुरगण की औषधियों से पकाए हुए दूध से निकला हुआ घृत खाये ।

सप्तम मास—छठें मास में बताए हुए मधुरगण से सिद्ध क्षीरसर्पि का ही प्रयोग सातवें मास में भी करें । इस सातवें मास में गर्भ के शरीर पर केश उत्पन्न होते हैं अतः माता के शरीर में विदाह ( जलन ) उत्पन्न होता है, ऐसी बात स्त्रियाँ कहती हैं । किन्तु भगवान् आत्रेय का मत है कि यह बात नहीं है । परन्तु क्रमशः गर्भ के बढ़ने से पीड़ित वात, पित्त, कफ, उरोभाग में आकर दाह उत्पन्न करते हैं । तब दाह के बाद उरोभाग में ही खजुली ( खाज़ ) उत्पन्न होती है खाज होने से किक्किस रोग की प्राप्ति हो जाती है ।

**विमर्श**—प्रथम मास से सातवें मास तक इस प्रकार दूध का सेवन ( जहाँ दूध से निकला हुआ मक्खन बताया गया है वहाँ भी दूध में मक्खन मिला कर पीना ही उचित है ) करते हुए प्रति मास में सायं-प्रातः सात्म्य आहार-विहारों का सेवन करना, गर्भिणी के लिए बलकारक है और गर्भ को भी पुष्ट करता है ।

किक्किस ( **Stria Gravidoram** )— ग्राम्य ( मूर्ख ) स्त्रियों का मत है कि गर्भाशय में जब सातवें मास में गर्भ के शरीर पर बाल उगते हैं तब माता के शरीर में विशेष कर उदर प्रदेश में दाह होता है । परन्तु आचार्य आत्रेय ने आदरपूर्वक उनके मतों का अपने ग्रन्थ में स्थान देकर, उनका खण्डन किया कि बाल उगने से दाह नहीं होता क्योंकि एक साथ ही तीसरे

मास में अङ्ग-प्रत्यङ्ग की उत्पत्ति हो जाती है यह पहले कह आए हैं। तो केश भी तीसरे में ही होते हैं। यदि दाह का कारण केश होता तो तीसरे मास से न्यूनाधिक दाह होना चाहिए पर होता नहीं। अतः अपना मत बताया कि वात, पित्त, कफ इन तीनों पर गर्भ के कारण दबाव पड़ता है।

आचार्य **चक्रपाणि** ने—'किक्किश्चर्मविदरणम्' तथा अरुणदत्त ने—'ऊरुस्तनोदरे बलिविशेषा रेखाकारास्तत्काले प्रायो ये जायन्ते तेषां किक्किससंज्ञा।' उदर पर रेखाओं का होना या फटना ही किक्किस कहा जाता है। सातवें, आठवें, नवें मास में उदरप्राचीर में अधिक तनाव हो जाने के कारण ये दरारें उदर पर दिखाई पड़ती हैं। पहले जब ये रेखायें बनती हैं तो गुलाबी या बैंगनी रंग की होती हैं पर बाद में श्वेत हो जाती हैं। प्रायः ये दरारें या रेखायें नाभिभगास्थि रेखा के दोनों ओर समानान्तर समकेन्द्र पर एकत्रित होती हैं। गर्भावस्था के अतिरिक्त जलोदर बीजकोषग्रन्थि, गर्भाशयीय अर्बुद आदि उदरवृद्धिजनक रोगों में भी उदरप्राचीर में तनाव होने पर ये रेखायें (दरारें) उत्पन्न हो जाती हैं। दोनों स्तनों के मध्य में दाह और कण्डू होना इस रोग का मुख्य लक्षण है, जैसे—'गर्भेणोत्पीडिता दोषास्तस्मिन् हृदयमाश्रिताः। कण्डूं विदाहं कुर्वन्ति गर्भिण्यां किक्किसानि तु॥' (वाग्भट) और बाद में दरारें फटती हैं।

**⊛ तत्र कोलोदकेन नवनीतस्य मधुरौषधसिद्धस्य पाणितलमात्रं काले कालेऽस्यै पानार्थं दद्यात्, चन्दनमृणालकल्कैश्चास्याः स्तनोदरं विमृद्नीयात्, शिरीषधातकीसर्षपमधुकचूर्णैर्वा, कुटजार्जकबीजमुस्तहरिद्राकल्कैर्वा, निम्बकोलसुरसमञ्जिष्ठाकल्कैर्वा, पृषतहरिणशशरुधिरयुतया त्रिफलया वा; करवीरपत्रसिद्धेन तैलेनाभ्यङ्गः; परिषेकः पुनर्मालतीमधुकसिद्धेनाम्भसा; जातकण्डूश्च कण्डूयनं वर्जयेत्त्वग्भेदवैरूप्यपरिहारार्थम्, असह्यायां तु कण्डवामुन्मर्दनोद्धर्षणाभ्यां परिहारः स्यात्; मधुरमाहारजातं वातहरमल्पमस्नेहलवणमल्पोदकानुपानं च भुञ्जीत।**

किक्किस की चिकित्सा — १. मधुर गण की औषधियों से सिद्ध किया हुआ नवनीत (मक्खन) को २ तोले की मात्रा में कोल (बेर) क्वाथ के अनुपान से समय-समय पर गर्भिणी स्त्री को पीने के लिए दे। २. गर्भिणी स्त्री के स्तन (उरः प्रदेश) और उदर प्रदेश में, चन्दन और मृणाल का कल्क बना कर मर्दन करे। ३. शिरीष का छाल, धव का फूल, पीली सरसों और मुलेठी का सम भाग का चूर्ण बना कर उरः प्रदेश पर मर्दन करे। ४. कुरैया का छाल, वनतुलसी का बीज, खेत के मोथा की जड़ और हल्दी का कल्क बना कर उरःप्रदेश और उदर प्रदेश में मर्दन करे। ५. या नीम की पत्ती, बेर की पत्ती, तुलसी की पत्ती और मजीठ के कल्क से, ६. या पृषत (जिसके चमड़े पर बूंद, बूंद का चिन्ह होता है ऐसा मृग) और खरगोश का रक्त मिला कर त्रिफला के कल्क से उरःप्रदेश और उदर प्रदेश पर मर्दन करे। ७. या कनेर की पत्ती के कल्क से तिल का तेल पकाकर दोनों स्थानों पर मालिश करे। ८. मालती फूल की पत्ती और मुलेठी के क्वाथ से उरःप्रदेश और उदरप्रदेश पर परिषेक करे। यदि खाज उत्पन्न हो तो भी चमड़े के फट जाने से विरूपता न होने पाए इसलिए खुजलाना बन्द कर दें। यदि भयंकर खुजली हो तो ऊपर बताए हुए कल्क या चूर्ण से मर्दन या घर्षण करके खुजली को शान्त करे। जो द्रव्य वातहर होते हुए मधुर हों ऐसे आहार, थोड़ा घृत और नमक मिलाकर करे और भोजन के बाद जल भी अल्पमात्रा में ही पीए॥ ३८॥

**अष्टमे तु मासे क्षीरयवागूं सर्पिष्मतीं काले काले पिबेत्; तन्नेति भद्रकाप्यः, पैङ्गल्याबाधो ह्यस्या गर्भमागच्छेदिति; अस्त्वत्र पैङ्गल्याबाध इत्याह भगवान् पुनर्वसु-**

**रात्रेयः, न त्वेवैतन्न कार्यम्; एवं कुर्वती ह्यरोगाऽऽरोग्यबलवर्णस्वरसंहननसंपदुपेतं ज्ञातीनामपि श्रेष्ठमपत्यं जनयति ।**

आठवें मास का कर्तव्य — आठवें मास में यवागू को दूध में पका कर और उसी में घृत मिला कर समय-समय पर पीये। इस पर भद्रकाप्य ने कहा नहीं, घृतयुक्त क्षीर-यवागू खाने से गर्भिणी के गर्भ का भाग पिङ्गल वर्ण हो जाता है। अतः क्षीर यवागू नहीं देना चाहिए। इसपर भगवान् पुनर्वसु आत्रेय ने कहा कि पिङ्गल वर्ण होने पर भी क्षीर-यवागू का प्रयोग अकार्य ( नहीं करना चाहिए ) है यह बात नहीं, उसे अवश्य करना चाहिए, इस प्रकार आहार करती हुई गर्भिणी स्वयं रोग रहित होकर आरोग्य, बल, वर्ण, स्वर, संहनन के सम्पत्ति ( उत्तमता ) से युक्त जाति-बन्धु वर्गों के मध्य में उत्तम सन्तान उत्पन्न करती है ॥

**नवमे तु खल्वेनां मासे मधुरौषधसिद्धेन तैलेनानुवासयेत्। अतश्चैवास्यास्तैलात् पिचुं योनौ प्रणयेद्गर्भस्थानमार्गस्नेहनार्थम् ।**

नवें मास का कर्तव्य — नौवें मास में गर्भिणी को मधुरवर्ग की औषधियों से पकाए हुए तैल से अनुवासन वस्ति देना चाहिए और इसी तैल में कपड़े का फाहा भीगों कर गर्भ स्थान और गर्भमार्ग ( योनि ) को स्नेहन करने के लिए, योनि में धारण करना चाहिए ॥ ४० ॥

**यदिदं कर्म प्रथमं मासं समुपादायोपदिष्टमानवमान्मासात्तेन गर्भिण्या गर्भसमये गर्भधारिणीकुक्षिकटीपार्श्वपृष्ठं मृदूभवति, वातश्चानुलोमः संपद्यते, मूत्रपुरीषे च प्रकृतिभूते सुखेन मार्गमनुपद्यते, चर्मनखानि च मार्दवमुपयान्ति, बलवर्णौ चोपचीयेते; पुत्रं चेष्टं संपदुपेतं सुखिनं सुखेनैषा काले प्रजायत इति ॥ ३२ ॥**

मासिक परिचर्या का प्रयोजन — यह जो प्रथम मास से लेकर नवम मास तक प्रत्येक मास का पृथक् पृथक् कर्म बताया गया है, इससे गर्भिणी के गर्भसमय ( गर्भप्रसव समय ) और गर्भ धारण समय ( गर्भिणी अवस्था में ) में कुक्षि, उदर, कमर, पार्श्व और पीठ मृदु हो जाते हैं और वायु अनुलोम हो जाता है। मूत्र और मल अपने स्वाभाविक रूप में रहते हुए सुखपूर्वक बाहर निकल जाते हैं। चर्म और नख कोमल हो जाते हैं। गर्भिणी के शरीर में बल और वर्ण की उत्तमता रहती है और वह गर्भिणी सुखपूर्वक समय पर अपने मन के अनुकूल, सर्वगुण-सम्पन्न, एवं सुखी स्वस्थ पुत्र को जन्म देती है ॥ ३२ ॥

*** प्राक् चैवास्या नवमान्मासात् सूतिकागारं कारयेदपहतास्थिशर्कराकपाले देशे प्रशस्तरूपरसगन्धायां भूमौ प्राग्द्वारमुदग्द्वारं वा बैल्वानां काष्ठानां तैन्दुकैङ्गुदकानां भाल्लातकानां वार(रु)णानां खादिराणां वा; यानि चान्यान्यपि ब्राह्मणाः शंसेयुरथर्ववेदविदस्तेषां; वसनालेपनाच्छादनापिधानसंपदुपेतं वास्तुविद्याहृदययोगाग्निसलिलोदूखलवर्चःस्थानस्नानभूमिमहानसमृतुसुखं च ॥ ३३ ॥**

## ( ३ ) सूतिकागार, प्रसवविधि, एवं सूतिकोपचार

## ( Maternity Ward, Management of Labour & Puerperium )

सूतिकागार का निर्माण [ Construcion of Maternity Ward ] — नवम मास के पहले ही गर्भिणी के प्रसव समय में रहने लिए सूतिकागृह का निर्माण करावें। यह सूतिकागृह ऐसे स्थान पर बनाया जाना चाहिए हड्डियाँ, कङ्कण, बालू और कपाल ( ठीकरे, मिट्टी के घड़े के

१. 'गर्भधारणे' इति पा०।

खपड़े आदि ) न हों। यदि अशक्यतावश ऐसे ही भूमिभाग में सूतिकागृह बनाना हो तो वहाँ से हड्डियाँ, कङ्कड़, ठीकरे आदि हटाकर साफ कर दें। ऐसी देखने में सुन्दर, रसवती एवं अच्छी गन्धवती भूमि पर पूर्वद्वार वाला, या उत्तर द्वार वाला सूतिकागृह बनवावें। बेल, तिनिश, हिंगोट ( तापस वृक्ष ), भेलावा, वरना और खदिर की लकड़ी से या अन्य किसी भी काष्ठ से अथर्ववेद जानने वाले विद्वान् ब्राह्मण सूतिका गृह बनाने का जो विधान बतावें उसी के अनुसार सूतिकागार बनवाये। यह सूतिकागृह वस्त्र, आलेप ( गोबर या चूना से ), आच्छादन ( सुन्दर छत, या सुन्दर कपड़े की चाँदनी जो घर में ऊपर लगाई रहे जिससे छप्पर न दिखाई पड़े न ऊपर से मिट्टी गिरने पाये ), अपिधान ( पर्दा, जो प्रत्येक द्वार और खिड़कियों पर लगे रहें ) से युक्त रहे। वास्तुविद्या को जानने वाले विद्वान् की सम्मति से जहाँ बताना उचित हो वहाँ अग्नि का स्थान ( २४ घण्टे अग्नि रखने का स्थान ), जल रखने का स्थान, उदूखल ( ओखल ) रखने का स्थान, वर्चः स्थान ( पाखाना ), स्नानागार, भोजनालय आदि बनवाये। यह सूतिकागृह प्रत्येक ऋतु में सुखकर हो इसका भी ध्यान रखे ॥ ३३ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त गद्य का ऐतिहासिक महत्त्व यह है कि प्रसव के लिये चरक-काल में भी ( Maternity Home or Ward ) बनाये जाते रहे हैं, जिन्हें आजकल आधुनिक विचार की देन समझा जाता है।

**तत्र सर्पिस्तैलमधुसैन्धवसौवर्चलकालविडलवणविडङ्गकुष्ठकिलिमनागरपिप्पलीपिप्पलीमूलहस्तिपिप्पलीमण्डूकपर्ण्येलालाङ्गलीवचाचव्यचित्रकचिरबिल्वहिङ्गुसर्षपलशुनकतककणकणि कानीपातसीवल्वजभूर्जकुलत्थमैरेयसुरासवाः सन्निहिताः स्युः; तथाऽश्मानौ द्वौ, द्वे कु(च)ण्डमुसले, द्वे उदूखले, खरवृषभश्च[1], द्वौ च तीक्ष्णौ सूचीपिप्पलकौ सौवर्णराजतौ, शस्त्राणि च तीक्ष्णायसानि, द्वौ च बिल्वमयौ पर्य्यङ्कौ, तैन्दुकैङ्गुदानि च काष्ठान्यग्निसन्धुक्षणानि, स्त्रियश्च बह्व्यो बहुशः प्रजाताः सौहार्दयुक्ताः सततमनुरक्ताः प्रदक्षिणाचाराः प्रतिपत्तिकुशलाः प्रकृतिवत्सलास्त्यक्तविषादाः क्लेशसहिन्योऽभिमताः, ब्राह्मणाश्चाथर्ववेदविदः; यच्चान्यदपि तत्र समर्थं मन्येत, यच्चान्यच्च ब्राह्मणा ब्रूयुः स्त्रियश्च वृद्धास्तत् कार्यम् ॥ ३४ ॥**

सूतिका गृह में प्रसव से पूर्व संग्रहणीय वस्तुयें [Equipment of of Maternity Ward] — प्रसूतिगृह में घृत, तैल, मधु, सेंधानमक, सोंचर नमक, काला नमक, वायविडङ्ग, कूठ, देवदारु, सोंठ, पीपर, पीपरामूल, गजपीपर, मण्डूकपर्णी, इलायची, कलिहारीमूल, वचा, चव्य (चाभ), चीते का मूल, करञ्ज, हींग, पीला सरसों, लहसुन, निर्मलीफल, कण ( जीरा ), कणिका ( अरनी ) नीप, ( कदम्ब ), अतसी ( तीसी ), वल्वज, भोजपत्र, कुलथी, मैरेय, सुरा, आसव इन द्रव्यों को प्रसव के पूर्व ही सूतिका गृह में एकत्रित कर ले और २ पत्थर के टुकड़े, दो बड़े मूशल, दो ओखल, गदहा, बैल, दो तीक्ष्ण सुई और सुई रखने के पात्र जो सोना एवं चाँदी के बने हों, अनेक प्रसवोपयोगी लोहे के बने तीक्ष्ण शस्त्र, दो बेल की लकड़ी के बने पलङ्ग, तेन्दुक ( तिन्दिश गाभ ) और इङ्गुदी की लकड़ी अग्नि प्रज्वलित करने के लिए, जिनको कई बार प्रसव हो चुका हो, सौहार्द ( प्रेम ) युक्त, लगातार सेवा में रहने वाली, सुन्दर आचरण वाली, प्रसव कराने में कुशल हों, स्वभावतः प्रेम रखने वाली, विषाद रहित, क्लेश को सहन करने वाली, प्रसविनी के मन को अनुकूल रखने वाली, ऐसी अनेक स्त्रियाँ, अथर्ववेद के ज्ञाता

१. 'खरो वृषभश्च' इति पा०।

ब्राह्मण और भी अन्य वस्तु जिसकी आवश्यकता समझे और जिसे ब्राह्मण और वृद्ध स्त्रियाँ कहें उन्हें भी रखे ॥ ३४ ॥

**ततः प्रवृत्ते नवमे मासे पुण्येऽहनि प्रशस्तनक्षत्रयोगमुपगते प्रशस्ते भगवति शशिनि कल्याणे कल्याणे च करणे मैत्रे मुहूर्ते शान्तिं हुत्वा गोब्राह्मणमग्निमुदकं चादौ प्रवेश्य गोभ्यस्तृणोदकं मधुलाजांश्च प्रदाय ब्राह्मणेभ्योऽक्षतान् सुमनसो नान्दीमुखानि च फलानीष्टानि दत्त्वोदकपूर्वमासनस्थेभ्योऽभिवाद्य पुनराचम्य स्वस्ति वाचयेत्। ततः पुण्याहशब्देन गोब्राह्मणं समनुवर्तमाना[1] प्रदक्षिणं प्रविशेत् सूतिकागारम्। तत्रस्था च प्रसवकालं प्रतीक्षेत ॥ ३५ ॥**

प्रसूतिगृह में गर्भिणी का प्रवेश [ Admission of Pregnant Women in Maternity Ward ] — इसके बाद नवम मास के प्रारम्भ हो जाने पर शुभ किसी दिन, जब चन्द्रमा का योग शुभ नक्षत्र के साथ हो और चन्द्रमा उच्च का हो, कल्याणकारी करण हो मैत्र मुहूर्त हो तब शान्ति पाठ करा कर उस सूतिका गृह में पहले गौ, ब्राह्मण, अग्नि एवं जल का प्रवेश करा कर, गौओं को खाने के लिए घास, भूसा, जल, मधु और धान का लावा देकर, आसनों पर बैठे हुए ब्राह्मणों को पहले जल ( हाथ पैर धोने के लिये दे या स्वयं जल देकर हाथ पैर ब्राह्मण का धो दे ), अक्षत, पुष्प और मङ्गलसूचक फल जो गर्भिणी को प्रिय हो या नान्दीमुख फल ( मृदङ्ग के समान फल छोहारा ) ब्राह्मण को दे और प्रणाम करे। बाद में स्वयं आचमन करके स्वस्तिवाचन करावे। तब आगे-आगे ब्राह्मण वर्ग पुण्याहवाचन का पाठ करते रहें और पीछे से गर्भवती गौ को आगे कर उनके दक्षिण पैर का अनुसरण करती हुई सूतिकागृह में प्रवेश करे। वहीं रह कर प्रसव काल की प्रतीक्षा करती रहे ॥ ४४ ॥

**⊛ तस्यास्तु खल्विमानि लिङ्गानि प्रजननकालमभितो भवन्ति; तद्यथा—क्लमो गात्राणां, ग्लानिराननस्य, अक्ष्णोः शैथिल्यं, विमुक्तबन्धनत्वमिव[2] वक्षसः, कुक्षेरवस्रंसनम्, अधोगुरुत्वं, वंक्षणबस्तिकटीकुक्षिपार्श्वपृष्ठनिस्तोदः, योनेः प्रस्रवणम्, अनन्नाभिलाषश्चेति; ततोऽनन्तरमावीनां प्रादुर्भावः, प्रसेकश्च गर्भोदकस्य ॥ ३६ ॥**

प्रसव के पूर्वकालिक लक्षण [ Signs of Impending Labour i. e., First stage of Labour ] — प्रजनन ( प्रसव ) काल के समीप आ जाने पर उस गर्भिणी स्त्री के शरीर में ये लक्षण उपस्थित होते हैं। जैसे—गात्रों में क्लम ( बिना श्रम के शरीर में थकावट ), मुख में ग्लानि अर्थात् उदासी, नेत्रों में शिथिलता, वक्षःस्थल का ऐसा प्रतीत होना मानो बन्धन से छूट गया है, कुक्षि में ढीलापन का अनुभव होना, कमर के अधोभाग में भारीपन का अनुभव होना, वंक्षण, मूत्राशय, कमर, उदर, पार्श्व और पीठ में वेदना का प्रादुर्भाव होना, योनि से स्राव निकलना, अन्न में रुचि का न रहना। इसके बाद आवी ( प्रसव-वेदना ) का प्रादुर्भाव और गर्भोदक का स्राव होता है ॥

**विमर्श**—प्रसव की अवस्थाएँ तीन होती हैं। ये ऊपर बताये हुये लक्षण प्रथम अवस्था के ही हैं। प्रसववेदना आरम्भ होने से लेकर गर्भाशय-ग्रीवा के पूरे चौड़े ( Full dilation of Cervix ) हो जाने तक प्रथम अवस्था मानी जाती है। प्रायः इस अवस्था के अन्त तक गर्भोदक थैली फटती है। कभी-कभी इस थैली को भेदन करना पड़ता है जबकि दृढता के कारण वह स्वयं नहीं फटती है। कभी-कभी प्रथम अवस्था के प्रारम्भ में ही यह थैली फट जाती है, ऐसी दशा में प्रसव कष्ट से होता है। चरक के अनुसार प्रथमावस्था का प्रारम्भ से ही थकावट, मुख में उदासी,

१. 'अन्वावर्तमाना प्रविशेत्' इति पा०।     २. 'अक्ष्णोविमुक्तबन्धनत्वमिव' इति पा०।

नेत्रों में शिथिलता और गर्भ के नीचे श्रोणि-गुहा में उतर जाने से हृदय बन्धन-रहित प्रतीत होता है। वस्तुतः प्रथम और द्वितीय मास में गर्भ श्रोणिगह्वर में रहता है, इसके बाद गर्भ के बढ़ने से गर्भाशय शनैः शनैः बढ़ कर पारिपार्श्विक अङ्गों मे एवं महाप्राचीरा एवं उदरप्राचीरा मे तनाव पैदा करता है जिससे गर्भिणी श्वासकृच्छ्रता और हृदय पर बोझ सा अनुभव करती है। पर नवें मास प्रारम्भ होते ही गुरुता के कारण श्रोणि-गह्वर में गर्भ पुनः उतर जाता है जिससे श्वास लेनेमें गर्भिणी को शान्ति मिलती है वह उदर में शिथिलता का अनुभव करती है और श्रोणिगह्वर में गर्भ के आ जाने से अधोभाग में भारीपन हो जाता है।

इसके बाद आधुनिक प्रथम अवस्था प्रारम्भ होती है जो १२ से १८ घंटे तक होती है। इसमें गर्भाशय थोड़ी-थोड़ी देर के बाद संकुचित होने लगता है, जिससे वंक्षण, वस्ति, कटि, कुक्षि, पार्श्व और पृष्ठ में वेदना प्रारम्भ होती है। तब योनि से ईषत् रक्त मिश्रित और श्लेष्मा का स्राव होने लगता है। यह स्राव गर्भाशय-ग्रीवा फैलने के कारण गर्भोदक की थैली के पृथक्करण से होता है। तब 'आवी' ( प्रसव वेदना Labour Pain ) पीठ से उत्पन्न होकर नीचे वंक्षण तक गर्भाशय के शीघ्र संकोच के कारण बढ़ जाती है। जब गर्भाशय-ग्रीवा पूरी फैल जाती है तब गर्भोदक थैली फट जाती है और जो तरल बालक के सिर के आगे होता है वह बाहर निकल जाता है। इसी बात को 'प्रसेकश्च गर्भोदकस्य' से स्पष्ट किया गया है।

**आवीप्रादुर्भावे तु भूमौ शयनं विदध्यान्मृद्वास्तरणोपपन्नम्। तदध्यासीत सा।[1] तां ततः समन्ततः परिवार्य यथोक्तगुणाः स्त्रियः पर्युपासीरन्नाश्वासयन्त्यो वाग्भिर्ग्राहणी-[2] याभिः सान्त्वनीयाभिश्च ॥ ३७ ॥**

द्वितीयावस्था [ Second Stage of Labour ] — आवी की उत्पत्ति हो जाने पर मृदु बिस्तरा, गद्दा आदि भूमि पर बिछा दें, उस पर वह गर्भिणी स्त्री बैठ जाय। पहले बताये हुये गुणों से युक्त प्रजनन-कुशल स्त्रियाँ उसे चारों तरफ से घेर लें और हृदय को प्रिय लगने वाले एवं सान्त्वना देने वाले वचनों से आश्वासन देती हुई उसकी सेवा करें ॥ ३७ ॥

*** सा चेदावीभिः संक्लिश्यमाना न प्रजायेतार्थैनां ब्रूयात्–उत्तिष्ठ, मुसलमन्यतरं गृह्णीष्व, अनेनैतदुलूखलं धान्यपूर्णं मुहुर्मुहुरभिजहि मुहुर्मुहुरवजृम्भस्व चङ्क्रमस्व चान्तराऽन्तरेति; एवमुपदिशन्त्येके। तन्नेत्याह भगवानात्रेयः। दारुणव्यायामवर्जनं हि गर्भिण्याः सततमुपदिश्यते, विशेषतश्च प्रजननकाले प्रचलितसर्वधातुदोषायाः सुकुमार्या नार्या मुसलव्यायामसमीरितो वायुरन्तरं लब्ध्वा प्राणान् हिंस्यात्, दुष्प्रतीकारतमा हि तस्मिन् काले विशेषेण भवति गर्भिणी; तस्मान्मुसलग्रहणं परिहार्यमृषयो मन्यन्ते जृम्भणं चङ्क्रमणं च पुनरनुष्ठेयमिति। अथास्यै दद्यात् कुष्ठैलालाङ्गलिकीवचाचित्रकचिरबिल्वचव्यचूर्णमुपघ्रातुं, सा तन्मुहुर्मुहुरुपजिघ्रेत्, तथा भूर्जपत्रधूमं शिंशपासारधूमं वा। तस्याश्चान्तराऽन्तरा कटीपार्श्वपृष्ठसक्थिदेशानीपदुष्णेन तैलेनाभ्यज्यानुसुखमवमृद्नीयात्।[3] अनेन कर्मणा गर्भोऽवाक्[4] प्रतिपद्यते ॥ ३८ ॥**

अनागत प्रसव में कर्तव्य [Management of Uterine Inertia]—प्रसवकालीन वेदनाओं के बार-बार होने से कष्ट पाती हुई गर्भिणी का प्रसव न हो तो उससे कहे कि 'उठो, कोई एक मूसल ले लो, उससे धान्य से भरे हुए ऊखल में बार-बार चोट मारो अर्थात् धान कूटो, बार-बार

१. 'तदध्यासीनां तां ततः' इति पा०।

२. 'ग्राहणीयाभिरुपदिष्टवेदर्थाभिरायिनीभिः इति पा०। ३. 'अनुसुखम्' इति पा०।

४. 'अवाग्गर्भः' इति पा०।

जँभाई लो, बार-बार इधर-उधर बीच-बीच में चलती-फिरती रहो' इससे प्रसव हो जाता है, ऐसा किसी-किसी आचार्य का मत है। पर भगवान् आत्रेय ने कहा, यह उचित नहीं है क्योंकि गर्भिणी स्त्री के लिए कठोर व्यायाम करना सर्वदा मना किया गया है। विशेषकर प्रसव-काल में तो दारुण व्यायाम नहीं करना चाहिए। धान कूटने रूपी व्यायाम से, जिस सुकुमारी स्त्री की धातु और दोष विचलित हो उठे हैं वायु बढ़ कर उसके प्राणों का घातक हो सकती है। विशेषकर प्रसव के समय गर्भिणी की चिकित्सा करना अत्यन्त कठिन होती है, इसलिए मूसल से धान कूटने रूप व्यायाम को नहीं करना चाहिए ऐसा ऋषियों का मत है। पर जंभाई या बीच-बीच में चलना-फिरना रूप व्यायाम प्रसव न होने पर करना चाहिए। यदि इस पर भी प्रसव न हो तो उस गर्भिणी के लिए कूठ, इलायची, कलिहारी, चित्रकमूल, करंज की गुद्दी का चूर्ण सूँघने के लिए दे। यह स्त्री बार-बार इस चूर्ण को सूँघे और भोजपत्र के धूम्र को या शीशम की पत्ती का धूम्र सूँघे। इसी बीच में कटि, पार्श्व, पृष्ठ, सक्थि प्रदेश में कुछ गरम तैल लगा कर मर्दन करे। मर्दन करते समय इस बात का ध्यान रखे की गर्भिणी को कोई कष्ट न हो। ऐसे कार्यों के करने से बच्चा भूमिष्ठ हो जाता है॥ ३८॥

**※ स यदा जानीयाद्विमुच्य हृदयमुदरमस्यास्त्वाविशति, बस्तिशिरोऽवगृह्णाति, त्वरयन्त्येनामाव्यः, परिवर्ततेऽधो[1] गर्भ इति; अस्यामवस्थायां पर्यङ्कमेनामारोप्य प्रवाहयितुमुपक्रमेत। कर्णे चास्या मन्त्रमिममनुकूला स्त्री जपेत्—**
**'क्षितिर्जलं वियत्तेजो वायुर्विष्णुः[2] प्रजापतिः। सगर्भां त्वां सदा पान्तु वैशल्यं च दिशन्तु ते॥ प्रसूष्व त्वमविक्लिष्टमविक्लिष्टा शुभानने!। कार्तिकेयद्युतिं पुत्रं कार्तिकेयाभिरक्षितम्' इति॥**

और भी — जब यह समझ ले हृदय को छोड़ कर नीचे की ओर उदर में गर्भ आ रहा है और बस्ति-शिर को पकड़ता है, प्रसववेदना से स्त्री आकुल हो गई है, गर्भ नीचे की ओर प्रवृत्त हो गया है तो ऐसी अवस्था में गर्भिणी को खाट पर सुला कर प्रवाहण करने के लिए कहे और परिचर्या करने वाली अनुकूल स्त्री उसके कान में उपर्युक्त ( मूल में लिखे ) मन्त्र कहे, जिसका अर्थ इस प्रकार है—पृथिवी, जल, आकाश, तेज ( अग्नि ), वायु, विष्णु, प्रजापति ये सब गर्भयुक्त तुम्हारी सदा रक्षा करें और वे तुम्हें वैशल्य ( गर्भ के भार से रहित ) करें। हे शुभ ( सुन्दर ) मुख वाली! तुम बिना क्लेश पाये ही कार्त्तिकेय ( षडानन ) के समान कान्ति वाले, उन्हीं से रक्षित पुत्र का सुख पूर्वक प्रसव करो॥ ३९॥

**विमर्श**—प्रसववेदना होने पर किसी विशेष कारणवश यदि गर्भ बाहर नहीं निकलता तो वैसी अवस्था में इन उपायों का अवलम्बन किया जाता है। द्वितीयावस्था गर्भाशय की ग्रीवा के पूरा चौड़ा होने से लेकर गर्भ के भूमिष्ठ होने तक होती है। परिस्थितिवश जो प्रसव सुखपूर्वक नहीं होता उसे बाहर निकालने की सारी विधियों का द्वितीयावस्था के बीच में ही वर्णन किया है।

हृदय को छोड़ कर उदर में गर्भ प्रवेश करता है, इसका तात्पर्य यह है कि जब गर्भ अपने गुरुत्व के कारण श्रोणि गह्वर में आता है तो गर्भिणी को श्वास-प्रश्वास में कोई कष्ट नहीं होता। गर्भ बस्ति-शिर का आश्रय लेता है अर्थात् गर्भ का भार बस्तिशिर पर ही ज्यादा पड़ता है इसीलिए बार-बार मूत्र-प्रवृत्ति होती है। गर्भाशय के सङ्कोच के साथ-साथ महाप्राचीरा पेशी में भी जब सङ्कोच प्रारम्भ होने लगता है तब आवी में शीघ्रता और वेदनाधिक्य हो जाता है।

---

1. 'अवाग्गर्भः' इति पा०। 2. 'इन्द्रः' इति पाठः।

ज्यों-ज्यों प्रसवकाल समीप आता है त्यों-त्यों क्रमशः वेदनायें बढ़ जाती हैं। प्रथम अवस्था के अन्त में गर्भाशय का संकोच ½ मिनट तक रहता है और यह संकोच १० या २० मिनट रुक-रुक कर होता है परन्तु प्रसव के अति समीपकाल में १ से १½ मिनट तक होता रहता है। इसका अन्तर २ या ३ मिनट का होता है जिससे प्रजनन करती हुई नारी की व्याकुलता बढ़ जाती है। ऐसी दशा में खाट पर सुला कर प्रवाहण करने को कहा जाता है और उसके कान में 'क्षितिर्जलम्' आदि मन्त्र कहा जाता है।

**ॐ ताश्चैनां यथोक्तगुणाः स्त्रियोऽनुशिष्युः—अनागतावीर्मा प्रवाहिष्ठाः; या ह्यनागतावीः[1] प्रवाहते व्यर्थमेवास्यास्तत् कर्म भवति, प्रजा चास्या विकृता विकृतिमापन्ना च, श्वासकासशोषप्लीहप्रसक्ता वा भवति। यथा हि क्षवथूद्गारवातमूत्रपुरीषवेगान् प्रयतमानोऽप्यप्राप्तकालान्न लभते कृच्छ्रेण वा[2]ऽप्यवाप्नोति, तथाऽनागतकालं गर्भमपि प्रवाहमाणा; तथा चैषामेव क्षवथ्वादीनां सन्धारणमुपघातायोपपद्यते, तथा प्राप्तकालस्य गर्भस्याप्रवाहणमिति। सा यथानिर्देशं कुरुष्वेति वक्तव्या स्यात्। तथा च कुर्वती शनैः पूर्वं प्रवाहेत, ततोऽनन्तरं बलवत्तरम्। तस्यां च प्रवाहमाणायां स्त्रियः शब्दं कुर्युः—'प्रजाता प्रजाता धन्यं धन्यं पुत्रम्' इति। तथाऽस्या हर्षेणाप्यायन्ते प्राणाः॥ ४०॥**

गर्भिणी को शिक्षा [ Instructions to Pregnant Women ] — पहले बतायी हुई अनेक गुणों से युक्त तथा बच्चा पैदा कराने में कुशल परिचारिकाएँ गर्भिणी को इस प्रकार शिक्षा दें।

यदि 'आवीं' ( प्रसववेदना ) उत्पन्न न हो तो प्रवाहण ( **Strain** ) मत करो क्योंकि जो स्त्रियाँ प्रसववेदना प्रारम्भ होने के पूर्व प्रवाहण करती हैं उनका प्रवाहण करना व्यर्थ जाता है ( अर्थात् प्रसववेदना के बीच में जब-जब एक मिनट या दो मिनट का अन्तर होता है उस समय प्रवाहण न करना चाहिए। आवी का प्रारम्भ और प्रवाहण दोनों क्रिया साथ हों तो उसका फल अच्छा होता है )। यदि आवी के पूर्व समय में प्रवाहण करती है तो उसकी सन्तति विकृत होती है। स्वयं गर्भिणी श्वास, कास, शोष और प्लीहा रोग से पीड़ित होती है। जिस प्रकार छींक, उद्गार, वात, मूत्र, मल के वेगों के प्रवृत्त न होने पर यदि प्रवृत्त करने की चेष्टा करे तो छींक आदि का वेग नहीं आता है अथवा कठिनता से आता है उसी प्रकार प्रसव के पूर्व प्रवाहण करने से गर्भ बाहर नहीं आता है और यदि आता भी है तो बहुत कष्ट से। जिस प्रकार छींक आदि के प्रवृत्त वेग को रोक लिया जाय तो हानिकर होता है उसी प्रकार बार-बार प्रसववेदना के उत्पन्न होते हुए गर्भ को बाहर निकालने में सहायक कार्य प्रवाहण न किया जाय तो गर्भ में विकृति आ जाती है। इसलिए वह परिचारिका स्त्री गर्भिणी से कहे कि जिस प्रकार मैं निर्देश करती हूँ उसी प्रकार कार्य करो। इस प्रकार आदेश का पालन करती हुई गर्भिणी प्रथम धीरे-धीरे प्रवाहण करे, उसके बाद जोर से, जब गर्भ योनिमुख में आ जाय तो जब तक बाहर न निकल जाय तब तक तीव्रतर प्रवाहण करती रहे। जब प्रवाहण क्रिया में गर्भिणी रत रहे उस समय परिचारिकाएँ इस प्रकार शोर करें 'उत्पन्न हुआ-उत्पन्न हुआ' 'धन्य हो-धन्य हो' 'पुत्र उत्पन्न हुआ है' इस प्रकार प्रसन्नतापूर्वक पुत्रोत्पत्ति सुन कर अधिक वेदना के कारण जो उसे शक्ति का ह्रास प्रतीत होता है वह इन शब्दों को सुन कर हर्षित होने से भूल जाता है और प्राण, बल युक्त हो जाता है॥ ४०॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने आवी के साथ-साथ प्रवाहण करने को बताया है। बालक शीघ्र उत्पन्न हो जाय इसलिए प्रसववेदना के पूर्व प्रवाहण करने का निषेध किया है। द्वितीयावस्था २ से ३ घंटे

१. 'यद्यनागतावीः' इति पा०। २. 'वा लभते' इति पा०।

तक रहती है पर यदि मूढ़ गर्भ या अन्य किसी कारणवश प्रसव में बाधा उत्पन्न होती है तो दो दिन तक यह अवस्था बनी रहती है। इस अवस्था में जब स्त्री तीव्रतर प्रवाहण प्रारम्भ करती है और अपने श्वास को रोक कर खाट के बाजू को पकड़ कर या अन्य किसी वस्तु का सहारा लेकर प्रवाहण करती है तो अधिक सहारा मिलता है। प्रसववेदनाधिक्य और प्रवाहणजन्य श्रम के कारण शरीर एवं मस्तक पर स्वेदकणों का प्रादुर्भाव हो जाता है प्रवाहण के फलस्वरूप गर्भाशय के साथ-साथ उदर का भी संकोच होने लगता है जिससे गर्भ का सिर आगे की ओर बढ़ता जाता है। इससे गर्भाशय ग्रीवा के साथ-साथ योनिद्वार खुलने लगता है।

जब जब 'आवी' उत्पन्न होती है तब तब बालक का सिर आगे की तरफ बढ़ता जाता है और सिर की पश्चात् अस्थि से भग-सन्धि पर अधिक दबाव पड़ता है। उसके बाद ही तीव्रतर आवी से सिर का सबसे बड़ा व्यास बाहर निकलता है अर्थात् क्रम से ब्रह्म-रन्ध्र, ललाट, मुख निकलते हैं। और जब सामने की ओर का कन्धा भग-सन्धि पर दबाव डालता है और पिछला कन्धा शीघ्रता से बाहर निकल आता है तो इसी समय बालक का पूर्ण शरीर शाखाओं के साथ बाहर हो जाता है। यदि गर्भाशय में कुछ गर्भोदक शेष रहता है तो वह भी इसी समय बाहर निकल जाता है।

सुश्रुत ने—'जाते हि शिथिले कुक्षौ मुक्ते हृदयबन्धने। सशूले जघने नारी ज्ञेया सा तु प्रजायिनी॥' से प्रसव काल सामीप्य और 'तत्रोपस्थितप्रसवायाः कटी पृष्ठं प्रति समन्तात् वेदना भवत्यभीक्ष्णं पुरीषप्रवृत्तिर्मूत्रं प्रसिच्यते योनिमुखाच्छ्लेष्मा च' से प्रथमावस्था, उसके बाद वेदना के अधिक बढ़ जाने पर 'सुभग प्रवाहस्व' आदि से द्वितीय अवस्था का कार्य बताया है।

**यदा च प्रजाता स्यात्तदैवैनामवेक्षेत—काचिदस्या अपरा प्रपन्ना न वेति। तस्याश्चेदपरा न प्रपन्ना स्यादथैनामन्यतमा स्त्री दक्षिणेन पाणिना नाभेरुपरिष्टाद्बलवन्निपीड्य सव्येन पाणिना पृष्ठत उपसंगृह्य तां सुनिर्धूतं निर्धुनुयात्। अथास्याः पार्ष्ण्या श्रोणीमाकोटयेत्। अस्याः स्फिचावुपसंगृह्य सुपीडितं पीडयेत्। अथास्या बालवेण्या कण्ठतालु परिमृशेत्। भूर्जपत्रकाचमणिसर्पनिर्मोकैश्चास्या योनिं धूपयेत्। कुष्ठतालीसकल्कं बल्वजयूषे[1] मैरेयसुरामण्डे तीक्ष्णे कौलत्थे वा यूषे मण्डूकपर्णीपिप्पलीसंपाके वा संप्लाव्य पाययेदेनाम्। तथा सूक्ष्मैलाकिलिमकुष्ठनागरविडङ्गपिप्पलीकालागुरुचव्यचित्रकोपकुञ्चिकाकल्कं खरवृषभस्य वा जीवतो दक्षिणं कर्णमुत्कृत्य[2] दृषदि जर्जरीकृत्य बल्वजक्वाथादीनामाप्लावनानामन्यतमे[3] प्रक्षिप्याप्लाव्य मुहूर्तस्थितमुद्धृत्य तदाप्लावनं पाययेदेनाम् शतपुष्पाकुष्ठमदनहिङ्गुसिद्धस्य चैनां तैलस्य पिचुं ग्राहयेत्। अतश्चैवानुवासयेत्। एतैरेव चाप्लावनैः फलजीमूतेक्ष्वाकुधामार्गवकुटजकृतवेधनहस्तिपिप्पल्युपहितैरास्थापयेत्। तदास्थापनमस्याः सह वातमूत्रपुरीषैर्निर्हरत्यपरामासक्तां वायोरेवाप्रतिलोमगत्वात्[4]। अपरां हि वातमूत्रपुरीषाण्यन्यानि चान्तर्बहिर्मार्गाणि[5] सजन्ति॥ ४१॥**

तृतीयावस्था [ Third Stage ] — जब गर्भ उत्पन्न हो जाय तब उन परिचारिका स्त्रियों में एक कोई स्त्री ध्यान से देखे कि कहीं अपरा ( Placenta ) बाहर आ गई अथवा नहीं। यदि अपरा बाहर न निकली हो, गर्भाशय में ही रुक गई हो तो इन परिचारिका स्त्रियों में कोई

---

१. 'बल्वजक्वाथे' इति पा०। २. 'खरस्य वृषस्य वा जरतो दक्षिणं कर्णमुत्कृत्य' इति पा०।
३. 'बल्वजयूषादीनामन्यतमे' इति पा०। ४. 'वायोरनुलोमगमनात्' इति पा०।
५. 'चान्तर्बहिर्मुखानि' इति पा०।

एक स्त्री दक्षिण हाथ से प्रसूता की नाभि के ऊपरी भाग में बलपूर्वक दबा कर वाम हाथ से पीठ पर दबाव दे जिससे पूरे शरीर में कम्पन हो जाय या उसकी कमर पर पार्ष्णि ( एड़ी ) के सहारे चढ़ कर दबावे अर्थात् इस प्रकार परिचारिका स्त्री उसकी कटि पर पैर रखे जिससे कि कमर में दबाव के कारण संकोच हो जाय या प्रसूता के नितम्ब को पकड़कर बलपूर्वक दबा दे या बालों के गुच्छों से कण्ठ और तालू का स्पर्श करे अर्थात् परिचारिका स्त्री अपनी अँगुली या किसी लकड़ी में बालों को बाँधकर उसी के सहारे कण्ठ और तालु में घर्षण करें।

भोजपत्र, काँच, साँप की केंचुल का धूप योनि में लगावे। कूट, तालीसपत्र इन दोनों का कल्क, बल्वज क्वाथ में, मैरेय और सुरामण्ड में, कुल्थी के यूष में, मण्डूक पर्णी और पिप्पली के क्वाथ में मिलाकर अर्थात् इन किसी भी द्रव्य के क्वाथ में कल्क मिलाकर प्रसूता को पिलावे तथा छोटी इलायची, देवदारु, कूठ, सोंठ, वायविडंग, काला अगर, चव्य, पिप्पली, चित्रकमूल, मेंगरैला इनका कल्क बनाकर या जीवित गदहा या बैल का दक्षिण कान काट कर सील पर पीस कर ऊपर बताए हुए बल्वज ( बबई घास ) के यूष आदि किसी भी एक द्रव में घोलकर मुहूर्त भर रखने के बाद उस द्रव को धीरे-धीरे निथार कर या छान कर स्त्री को पीने को दे। सौंफ, कूठ, हींग, मदनफल, इनके कल्क और क्वाथ से पकाया गया तैल को कपड़े में भिगोकर बनाये हुए पिचु को योनि के अन्दर रखें। और इसी तैल से अनुवासन वस्ति दे। पहले बताये हुए आप्लावन द्रव्य, बल्वज यूष, मैरेय सुरामण्ड आदि में मदनफल, जीमूत ( देवदाली ) इक्ष्वाकु ( तितलौकी ) धामार्गव ( पीली तरोई ) कृतवेधन ( कड़ुई तरोई ) हस्तिपिप्पली ( गजपीपर ) इनका क्वाथ मिलाकर आस्थापन वस्ति दे। इस प्रकार दी हुई आस्थापन बस्ति, वात, मूत्र, पुरीष के साथ रुकी हुई अपरा को बाहर निकाल देती है और वायु का अनुलोम करती है। प्रधान रूप से आस्थापन वस्ति वायु का ही अनुलोमन करती है उसके फलस्वरूप अपरा बाहर निकल जाती है। यदि वायु अनुलोम न हो, अपरा बाहर न निकले तो अधोमार्ग से निकलने वाले वात, मूत्र, पुरीष इनका भी वेग रुक जाता है॥ ४१॥

**विमर्श**—तृतीयावस्था में बचा के उत्पन्न हो जाने के बाद गर्भाशय थक जाने के कारण कुछ विश्राम करता है, उसमें आकुञ्चन क्रिया नहीं होती है पर प्रायः आध घंटे के बाद पुनः गर्भाशय में अपरा को निकालने के लिए संकोच प्रारम्भ होता है और अपरा बाहर निकल आती है। अपरा दो तरह से बाहर आती है उलटे छाते की तरह अर्थात् वह भाग जिस भाग पर भ्रूण लगा रहता पहले बाहर आता है और झिल्ली बाद में आती है या अपरा का एक किनारा पहले निकलता है शेष भाग बाद में निकल जाता है। यदि आधे घंटे के भीतर अपरा बाहर न निकल जाय तो उसे रुका हुआ समझ कर निकालने के लिए प्रयत्न करे। इसके लिए उदरभित्ति से गर्भाशय को इस प्रकार पकड़ा जाय कि अँगुलियाँ गर्भाशय के पीछे रहें और अँगूठा सामने की ओर रहे और दबाव देता रहे। जब गर्भाशय में आकुंचन होने लगे तो सामने से पीछे की ओर पीडन करे। इस क्रिया से गर्भाशय में आकुंचन प्रारम्भ होता है जिससे अपरा बाहर निकल आती है। इसे ( Dublin Method or Crede's Method ) कहते हैं।

यदि अपरा का निष्कासन इन क्रियाओं द्वारा नहीं होता है तो उसे छोड़ दिया जाता है कुछ समय के बाद गर्भाशय में संकोच होने से वह योनिमार्ग में चली आती है। पर योनि में स्वाभाविक संकोच नहीं होता है इसलिए हाथ से उसे बाहर खींच लिया जाता है। यदि गर्भाशय से अपरा को पृथक् करने के लिए शीघ्रता में अन्य उपाय किये जाते हैं तो उसके टुकड़े अन्दर रह जाने का भय रहता है और प्रसवोत्तर-रक्त-स्राव ( Post Partum Haemorrhage ) होने का

भय रहता है। अतः गर्भाशय से अपरा को पृथक् करने के लिए बलात् कोई उपाय नहीं किया जाता। कृत्रिम उपायों द्वारा जो कि ऊपर मूल मे वर्णित हैं उसी के द्वारा गर्भाशय में उत्तेजना उत्पन्न कर उसका पृथक्करण किया जाता है और योनि में आने पर अपरा हाथ से निकाल दी जाती है। अपरा के बाहर निकल जाने पर भली भाँति यह देख लिया जाता है कि अपरा का कुछ भाग योनि के अन्दर तो नहीं रह गया। यदि कुछ भाग रुक जाता है तो उससे माता के शरीर में अनेकों हानियाँ होती हैं।

**तस्यास्तु खल्वपरायाः प्रपतनार्थे कर्मणि क्रियमाणे जातमात्रस्यैव कुमारस्य कार्याण्येतानि कर्माणि भवन्ति; तद्यथा—अश्मनोः संघट्टनं कर्णयोर्मूले, शीतोदकेनोष्णोदकेन वा मुखपरिषेकः[1], तथा स क्लेशविहतान् प्राणान् पुनर्लभेत। कृष्णकपालिकाशूर्पेण चैनमभिनिष्पुणीयुर्यद्यचेष्टः स्याद् यावत् प्राणानां प्रत्यागमनम् (तत्तत्[2] सर्वमेव कार्यम्)। ततः प्रत्यागतप्राणं प्रकृतिभूतमभिसमीक्ष्य स्नानोदकग्रहणाभ्यामुपपादयेत्॥ ४२॥**

सद्यः प्रसूत बालक की परिचर्या [Care of Child just after Delivery] — उस प्रसूता स्त्री की अपरा गिराने के लिए कार्य करते हुए उत्पन्न होने के बाद कुमार के लिए निम्नलिखित कार्य करने चाहिए जैसे—दो पत्थर के टुकड़ों को लेकर बालक के कान के मूल में अर्थात् कान के पास में बजाना चाहिए, और गरम या शीतल जल से बालक के मुख पर सिंचन करना चाहिए। इन क्रियाओं से प्रसव में उत्पन्न हुए कष्टों से पीड़ित प्राण पुनः बलिष्ट हो जाते हैं। यदि बालक के भूमिष्ठ होने पर उसमें चेष्टा का अभाव हो तो सींक से निर्मित सूप के द्वारा तब तक वायु करे जब तक कि श्वास प्रश्वास और अन्य चेष्टाएँ न हो जाँय। यह सभी कार्य करना चाहिए। इसके बाद श्वास प्रश्वास के समुचित और प्रकृतिभूत बालक को देख कर स्नान करावे और अन्य जलीय कार्यों को जल से करावे॥ ४२॥

**विमर्श**—स्वाभाविक प्रसव में यद्यपि बालक को कष्ट होता है पर वह कष्ट नगण्य होता है। उससे बालक के शरीर पर कोई अनिष्ट प्रभाव नहीं पड़ता, पर १ यदि प्रसव में रक्त स्राव पूर्व में हो जाता है, २. गर्भाशय जकड़ा रहता है, ३. नाल पर दबाव पड़ जाता है या ४. उसमें गाँठे पड़ जाती हैं, ५. सहसा झटका के साथ बालक निकलते समय सिर में चोट खा जाय, ६. योनि द्वार के संकुचित होने से या मूढ़ गर्भ के कारण यंत्र द्वारा जो बालक कष्ट पाते हैं वे प्रायः जन्म के तुरन्त बाद श्वास-प्रश्वास क्रिया नहीं करते, इसको **Asphyxia** कहते हैं। इसमें दो भेद किया जाता है १. श्याम प्राणावरोध ( **Asphyxia Livida** ) २. श्वेत प्राणावरोध ( **Asphyxia Pallida** )। प्रथम प्रकार अधिक पाया जाता है। इसमें बालक का मुख मण्डल श्याम वर्ण हृदय का स्पन्दन मन्द, नाल रक्त से परिपूर्ण माँसपेशियाँ दृढ़ तथा चेष्टाएँ प्रतिक्षिप्त होती है। द्वितीय प्रकार—यह कम पाया जाता है। इसमें बालक का मुखमण्डल श्वेत, हृदय और नाल का स्पन्दन बहुत मन्द जो बहुत ही कठिनता से अनुभव गम्य होता है। नाल रक्त से खाली, माँसपेशियाँ शिथिल, प्रतिक्षिप्त चेष्टाओं का अभाव रहता है। यदि प्रथम अवस्था की उचित चिकित्सा नहीं होती है तो वह भी दूसरी अवस्था में परिवर्तित हो जाती है।

चिकित्सा—प्रथम प्रकार में जब तक नाल का स्पन्दन भली प्रकार से हो रहा है तब तक नाल को काटने की आवश्यकता नहीं होती। बालक को पैरों से पकड़ कर उलटा करे और अपनी छोटी अँगुली पर स्वच्छ कपड़ा लपेट कर मुख तथा गले को साफ करे। इसके बाद

---

१. 'मुखेन परिषेकः' इति पा०। २. अयं पाठो हस्तलिखितपुस्तके नोपलभ्यते।

बालक के पीठ तथा नितम्ब पर थपथपावे, छाती को मले उसके शरीर पर शीतल जल की छींटा दे ऐसा करने से प्रायः बालक श्वास लेने लगता है। यदि नाल काटने के समय बालक का रंग नीला हो तो नाल के कटे हुए सिरे से लगभग ½ छटाँक रक्त बाहर निकल जाने पर नाल में गाँठ लगावे। दूसरी अवस्था में नाल को दो स्थानों पर क्लीप ( Clip ) से दबाकर नाल को बीच से शीघ्र ही बाँध कर काट दे। बालक को पृथक् कर ले। फिर बालक को उलटा लटका कर मुख और गला साफ करे। उसे गले से नीचे गरम पानी में रक्खे। छाती को भली प्रकार मले और कुछ-कुछ अन्तर से छाती को दबाते रहे। यदि मुख में कुछ कफ दिखाई पड़े तो साफ करे। इससे श्वास क्रिया होने लगती है। साथ में ही ( Lobelin ) इत्यादि औषधियाँ जो श्वास-केन्द्र को उत्तेजित करती हैं, इनका भी प्रयोग करना चाहिये।

यदि इससे भी श्वास प्रश्वास नहीं आता तो कृत्रिम श्वास ( Artificial Respiration ) विधियाँ प्रयोग की जाती हैं। कृत्रिम श्वास की विधि में मुख और नासिका में वायु प्रवेश कराना भी है जिसका सूप से हवा करने से संकेत किया है। शीत और उष्ण जल से परिषेक का तात्पर्य ऋतु के अनुसार अर्थात् जाड़े में गरम और गरमी में शीतल जल से परिषेक करना चाहिए। बालक के अचेष्ट होने पर दो पत्थर के टुकड़ों के शब्दों को कान में पहुँचाने या पुत्रोत्सव के समय शीघ्र ही अनेक-प्रकार के बाजे और तोप आदि का शब्द होने का उद्देश्य यह है कि इन शब्दों से बालक का मन आश्चर्यचकित हो जाय, जिससे चेष्टाएँ और श्वासप्रश्वास होने लगे।

**अथास्य ताल्वोष्ठकण्ठजिह्वाप्रमार्जनमारभेताङ्गुल्या सुपरिलिखितनखया सुप्रक्षालितोपधानकार्पासपिचुमत्या। प्रथमं प्रमार्जितास्यस्य चास्य शिरस्तालु कार्पासपिचुना स्नेहगर्भेण प्रतिसंछादयेत्। ततोऽस्यानन्तरं सैन्धवोपहितेन सर्पिषा कार्यं प्रच्छर्दनम् ॥४३॥**

और भी — अब बालक के तालु, ओष्ठ, कंठ, जिह्वा को नख कटे हुए अँगुली के ऊपर स्वच्छ एवं श्वेत रुई को लपेट कर साफ करना प्रारम्भ करे। पहले तालु पर कपास का फाया स्नेह में भिगो कर रख दे। इसके बाद सेंधा नमक और घी चटाकर वमन करावे ॥ ४३ ॥

**विमर्शः—**यद्यपि श्वास-प्रश्वास क्रिया के पूर्व ही मुख एवं गले को साफ कर लिया जाता है पर वह सफाई नाम मात्र की होती है और शीघ्रता से की जाती है जिससे श्वास-प्रश्वास में बाधा न उत्पन्न हो। पर जब श्वासप्रश्वास क्रिया चालू हो जाती है तो फिर उसके बाद भली प्रकार नख काट लेने के बाद अँगुली के सिरे में रुई लपेट कर सफाई की जाती है। जब स्नान कराकर शरीर की शुद्धि एवं गले आदि की सफाई हो जाती है तब सेंधा नमक, घी मिलाकर चटाया जाता है।

**ततः कल्पनं नाड्याः। अतस्तस्याः कल्पनविधिमुपदेक्ष्यामः—नाभिबन्धनात् प्रभृत्यष्टाङ्गुलमभिज्ञानं कृत्वा छेदनावकाशस्य द्वयोरन्तरयोः शनैर्गृहीत्वा तीक्ष्णेन रौक्मराजतायसानां छेदनानामन्यतमेनार्धधारेण[1] छेदयेत्। तामग्रे सूत्रेणोपनिबध्य कण्ठेऽस्य शिथिलमवसृजेत्। तस्य चेन्नाभिः पच्येत, तां लोध्रमधुकप्रियङ्गुसुरदारुहरिद्राकल्कसिद्धेन तैलेनाभ्यञ्ज्यात्, एषामेव तैलौषधानां चूर्णेनावचूर्णयेत्। इति नाडीकल्पनविधिरुक्तः सम्यक् ॥ ४४ ॥**

नालछेदन [ Section of Umbilical Cord ] — इसके बाद नाल ( नाड़ी छेदन ) की विधि का उपदेश किया जा रहा है। नाल में नाभि बन्धन से आठ अंगुल छोड़कर चिह्न लगा दे और जिस स्थान पर छेदन करना हो उसे दोनों ओर पकड़कर तीक्ष्ण सुवर्ण,

---

१. 'ऊर्ध्वधारेण इति पा०।

चाँदी, लोहा किसी एक धातु के बने हुए अर्ध धार वाले चाकू से काट दे। कटा हुआ जो भाग नाभि से संलग्न रहता है उसके अग्र भाग में सूत्र बाँध कर बालक के कंठ में बाँध दे। यदि नाभि पकने लगे तो लोध, मुलेठी, प्रियंगु, देवदारु, और हल्दी के कल्क से विधि पूर्वक बनाए हुए तैल का अभ्यंग करे। तैल सिद्ध करने वाले इन्हीं द्रव्यों वाले चूर्ण का पके हुए भाग पर अवचूर्णन करे यह नाड़ी काटने की विधी उचित रूप से बतायी गयी है ॥ ४४ ॥

**विमर्शः**—वस्तुतः नाभिनाल काटने के पूर्व आठ अंगुल नाप कर बाँध दिया जाता है। ऐसा न करने से रक्तस्राव होने का भय रहता है। कभी-कभी रक्तस्राव अधिक होने से बालक की मृत्यु भी हो जाती है। इसी लिए सुश्रुत ने 'ततो नाभिनाडीमष्टाङ्गुलमायम्य सूत्रेण बद्ध्वा छेदयेत्', ( शा. १० ) का आदेश दिया है।

पर चरक ने बाँधने का स्पष्ट आदेश नहीं दिया है पर आठ अंगुल नापना, उस छेदन स्थान पर चिह्न करना और छेदन करने योग्य स्थान के दोनों तरफ पकड़ कर काटना बताया है। जब उसे दोनों हाथ से पकड़ा जायगा तो रक्त निकलने का भय ही नहीं रहता और बाद में सूत्र से दृढ बन्धन कर बालक के गले में लटका दिया जाता है। सुश्रुत की विधि अच्छी और सरल है, क्योंकि बाँध देने पर रक्त निकलने का भय कथमपि नहीं रह जाता।

आजकल नाभिबन्धन से थोड़ी दूरी पर गाँठ लगाते हैं जब बालक की श्वास प्रश्वास क्रिया उत्तम रीति से होने लगती है तो बालक को मृदु बिस्तरे पर सीधे सुला देते हैं। जब यह देख लेते है कि नाभिनाल का स्पदन बन्द हो गया है तो नाभि मूल से थोड़ी दूरी पर नाभि नाड़ी को खींच कर कसकर सूत्र से बाँध देते हैं। यदि संभावना होती है कि गर्भाशय में दूसरा बालक भी है तो स्त्री के भग प्रदेश से ३ इञ्च की दूरी पर दूसरी गाँठ लगा दी जाती है। ऐसा करने से दूसरे बालक के शरीर से रक्त बाहर नहीं निकलता और उसके प्राण सुरक्षित रहते हैं अन्यथा रक्तस्राव होने से उसकी मृत्यु हो जाने की सम्भावना रहती है।

सामान्यतः प्रत्येक प्रसव में यदि ३ इञ्च की दूरी पर दूसरी गाँठ लगा दी जाय तो एक बालक होने मे कोई हानि नहीं होती और यदि दूसरा बालक है तो उसकी रक्षा हो जाती है। पहली गाँठ से ½ इञ्च आगे की ओर तेज स्वच्छ और शुद्ध चाकू से नाल काट देते हैं।

**असम्यक्कल्पने हि नाड्या आयामव्यायामोत्तुण्डिका पिण्डलिका-विनामिका-विजृम्भिकाबाधेभ्यो भयम्। तत्राविदाहिभिर्वातपित्तप्रशमनैरभ्यङ्गोत्सादनपरिषेकैः सर्पिर्भिश्चोपक्रमेत गुरुलाघवमभिसमीक्ष्य ॥ ४५ ॥**

अनुचित नालच्छेदन से होने वाले रोग और उनकी चिकित्सा [ Treatment of Diseases Caused by Improper Section of Umbilical Cord ]—यदि नालच्छेदन ठीक रूप से न हुआ तो लम्बाई व चौड़ाई से उत्तुण्डित अर्थात् मोटी और बाहर निकली हुई, पिण्डलिका ( पिण्ड के आकार का गोला व कठिन ), विनामिका ( किनारों से ऊँची व मध्य में दबी हुई ), विजृम्भिका ( बढ़ने वाली ) नाभि होने का भय रहता है। अर्थात् अनुचित छेदन से उत्तुण्डिका, पिण्डलिका, विनामिका, विजृम्भिका यह चार उपद्रव होते हैं। यदि इनमें कोई भी विकार हो जावे तो रोग की गुरुता व लघुता का विचार कर अविदाही वात-पित्त को शान्त करने वाला अभ्यङ्ग, उत्सादन, परिषेचन और अन्य वात-पित्त प्रशामक घृतों से चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४५ ॥

**विमर्श**—अनुचित नाल छेदन Sepsis के उपद्रव और Umbilical Hernia होने की सम्भावना बनी रहती है। अतएव इसी दृष्टिकोण से चिकित्सा करनी चाहिये।

**अतोऽनन्तरं जातकर्म कुमारस्य कार्यम्। तद्यथा—मधुसर्पिषी मन्त्रोपमन्त्रिते यथाम्नायं प्रथमं प्राशितुं दद्यात्। स्तनमत ऊर्ध्वमेतेनैव विधिना दक्षिणं पातुं पुरस्तात् प्रयच्छेत्। अथातः[1] शीर्षतः स्थापयेदुदकुम्भं मन्त्रोपमन्त्रितम्॥ ४६॥**

जात-कर्म — इसके बाद जैसे शास्त्र में कहा गया है। कुमार का जात-कर्म करना चाहिये। अर्थात् जिस वर्ण-जाति का जो शास्त्र है, वेद है, उन मन्त्रों से अभिमन्त्रित कर पहले बालक को मधु एवं घृत चाटने के लिये दे। इसके बाद इसी विधि से अर्थात् मन्त्र से अभिमन्त्रित कर दक्षिण स्तन में दूध पीने के लिए बालक को लगाये। इसके बाद कलश में रखे हुए जल को मन्त्रों द्वारा अभिमन्त्रित कर शिर से स्नान कराये॥ ४६॥

**विमर्श**—बालक के उत्पन्न होने पर मधु एवं घी असम मात्रा में चाटने को दी जाती है। क्योंकि भूमिष्ठ होने पर माता के शरीर में जो आहार प्राप्त होता था उसका सम्बन्ध विच्छेद हो जाता है और माता का दूध प्रथम दिन प्राप्त नहीं होता क्योंकि—'धमनीनां हृदिस्थानां विवृतत्वादनन्तरं चतूरात्रात्त्रिरात्राद्वा स्त्रीणां स्तन्यं प्रवर्तते।' अर्थात् तीन अथवा चार दिन के बाद प्रसूता के स्तन में दूध आता है, क्योंकि पहले स्तनवाही धमनियाँ संकुचित रहती हैं। बालक जन्म के बाद तीन-चार दिन पर वे विस्तृत होती हैं।

अतः सुश्रुत ने प्रथम दिन मधु व घी के साथ सुवर्ण भस्म दिन में तीन बार, दूसरे व तीसरे दिन लक्ष्मणा से पकाया घी तीन बार देने को बताया है।

नवजात शिशु को मधु तथा घृत देने में प्रारम्भ से ही Glucose, Carbohydrate तथा Fats की प्राप्ति होने लगती है और उसके बाद क्रमशः उसे अपनी माता का दूध मिलने लगता है।

**अथास्य रक्षां विदध्यात्—आदानीखदिरकर्कन्धुपीलुपरूषकशाखाभिरस्या गृहं समन्ततः परिवारयेत्। सर्वतश्च सूतिकागारस्य सर्षपातसीतण्डुलकणकणिकाः प्रकिरेयुः। तथा तण्डुलबलिहोमः सततमुभयकालं[2] क्रियेतानामकर्मणः[3]। द्वारे च मुसलं देहलीमनु तिरश्चीनं न्यसेत्। वचाकुष्ठक्षौमकहिङ्गुसर्षपातसीलशुनकणकणिकानां रक्षोघ्नसमाख्यातानां चौषधीनां पोट्टलिकां बद्ध्वा सूतिकागारस्योत्तरदेहल्यामवसृजेत्, तथा सूतिकायाः कण्ठे सपुत्रायाः, स्थाल्युदककुम्भपर्यङ्केष्वपि, तथैव च द्वयोर्द्वारपक्षयोः। कणककण्टकेन्धनवानाग्निरतिन्दुककाष्ठेन्धनश्चाग्निः सूतिकागारस्याभ्यन्तरतो नित्यं स्यात्। स्त्रियश्चैनां यथोक्तगुणाः सुहृदश्चानुजागृयुर्दशाहं द्वादशाहं वा। अनुपरतप्रदानमङ्गलाशीःस्तुतिगीतवादित्रमन्नपानविशदमनुरक्तप्रहृष्टजनसंपूर्णं च तद्वेश्म कार्यम्। ब्राह्मणश्चाथर्ववेदवित् सततमुभयकालं शान्तिं जुहुयात् स्वस्त्ययनार्थं कुमारस्य तथा सूतिकायाः। इत्येतद्रक्षाविधानमुक्तम्॥ ४७॥**

बालक का रक्षाविधान [ Protection of the New-born and Maternity Ward ]—इसके बाद बालक की रक्षा विधान का अनुष्ठान करे। आदानी ( कड़ई तरोई ), खैर, बेर, पीलू, फालसा इन वृक्षों की शाखा लेकर जिस घर में बालक हो उस घर के चारों ओर लटका दे। सूतिका गृह के चारों ओर पीली सरसो, तीसी, चावल का दाना बिखेर दे और नामकरण के पूर्व अर्थात् १० दिन तक लगातार दोनों समय तण्डुल बलि नामक होम करे। द्वार पर चौकठ के ऊपर तिरछा मूसल रखे। वचा, कूट, क्षौमवस्त्र, हींग, पीली सरसो, तीसी, लहसुन

---

१. 'अथास्य' इति पा०।　　　　२. 'उभयतः कालम्' इति पा०।

३. 'प्राङ्नामकर्मणः' इति पा०।

का दाना और चावल का कण एवं भूत-प्रेत को दूर करने वाली अन्य गुग्गुलादि औषधियों की पोटली बना कर सूतिकागृह के दरवाजे के ऊपर लटका दे तथा इसे ही पुत्र के साथ प्रसूता स्त्री के कण्ठ में भी बांध कर लटका दे। प्रसूता के व्यवहार में आने वाली स्थाली ( पात्र ), जल रखने वाले घड़े एवं खाट में भी इस पोटली को बांध दे। इसी प्रकार दोनों द्वार के पल्लों के ऊपर इनकी पोटली बाँध कर लटका दे। सूतिकागृह के भीतरी भाग में कणकण्टक की आग और तिदुन्क लकड़ी की आग सदा प्रज्वलित रखे। ऊपर बताए हुए अनुकूल प्रियबोलने वाली स्त्रियाँ जो सूतिका के सेवा में लगी हुई हैं वे और अन्य सूतिका के हितैषी सखियाँ दस या बारह दिन तक जागती रहें अर्थात् रात या दिन में कभी भी सूतिका को अकेले न छोड़ें और लगातार दान, मङ्गलपाठ, आशीर्वाद, स्तुतिपाठ, गीतगायन, बाजा बजाना आदि कार्य करना चाहिए। और इन दिनों में सूतिकागार में खान पान की सभी सामग्रियाँ साफ और स्वच्छ रखनी चाहिए। उस समय सूतिकागृह, सूतिका से प्रेम करने वाले, प्रसन्नचित्त स्त्रीसमुदाय से पूर्ण ( भरा ) रखना चाहिए। कुमार एवं सूतिका की कल्याण कामना से अथर्ववेद को जानने वाले ब्राह्मण सायं प्रातः प्रतिदिन शान्ति के लिए होम करें या शन्तिपाठ और होम करें। इस प्रकार रक्षा विधान बता दिया गया है ॥ ४७ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त वर्णन का वैज्ञानिक अभिप्राय यह निकाला जा सकता है कि Maternity Ward को हर सम्भव उपायों से Infection से बचाना चाहिये। साथ में माता ( Mother ) को मानसिक रूप से प्रसन्न रखने के लिये मनोरंजन की भी व्यवस्था करनी चाहिए।

**सूतिकां तु खलु बुभुक्षितां विदित्वा स्नेहं पाययेत् परमया शक्त्या सर्पिस्तैलं वसां मज्जानं वा सात्म्यीभावमभिसमीक्ष्य पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरचूर्णसहितम्। स्नेहं पीतवत्याश्च सर्पिस्तैलाभ्यामभ्यज्य वेष्टयेदुदरं महताऽच्छेन वाससा; तथा तस्या न वायुरुदरे विकृतिमुत्पादयत्यनवकाशत्वात्। जीर्णे तु स्नेहे पिप्पल्यादिभिरेव सिद्धां यवागूं सुस्निग्धां द्रवां मात्रशः पाययेत्। उभयतःकालं चोष्णोदकेन च परिषेचयेत् प्राक् स्नेहयवागूपानाभ्याम्। एवं पञ्चरात्रं सप्तरात्रं वाऽनुपाल्य क्रमेणाप्याययेत्। स्वस्थवृत्तमेतावत् सूतिकायाः ॥ ४८ ॥**

सूतिका स्वस्थ-वृत्त [ Management of Puerperium ] — सूतिका को भूख लगी है यह जानकर सूतिका के सात्म्य का ध्यान रखते हुए पिप्पली, पीपरामूल, चव्य, चित्रकमूल और सोंठ का चूर्ण मिलाकर घृत, तैल, वसा और मज्जा इन चारों स्नेहों में से किसी एक स्नेह को सूतिका की शक्ति के अनुसार पूर्ण मात्रा में सर्व प्रथम पिलावे। स्नेह पी लेने के बाद सूतिका के उदर पर घृत और तैल का मर्दन करा कर एक बड़े कपड़े से उदर को बाँध दें। जब उदर पर कपड़े से बन्धन कर दिया जाता है तो दबाव पड़ जाने से भीतर अवकाश ( रिक्त स्थान ) नहीं रह जाता। अतः सूतिका स्त्री के उदर में वायु किसी प्रकार की विकृति नहीं उत्पन्न करती। स्नेह के पच जाने पर पिप्पली, पीपरामूल आदि ऊपर बताए हुए द्रव्यों से सिद्ध किया हुआ यवागू जिसमें पूर्ण मात्रा में घृत आदि स्नेह मिलाया गया हो और वह द्रव हो, मात्रा से अर्थात् सूतिका की शक्ति का ध्यान रखकर प्रातः सायं पिलावे। किन्तु स्नेह और यवागू पान के पहले सूतिका को ईषत् गरम जल से परिसेचन ( स्नान ) करा ले। इस प्रकार पाँच दिन या सात दिन तक इन नियमों का पालन करने के बाद, क्रम से सूतिका के शरीर में बल बढ़ाने का यत्न बृंहण अन्न पान से करे। इतना ही सूतिका का स्वस्थवृत्त है ॥ ४८ ॥

---

१. 'मात्राम्' इति पा०।

**विमर्श**—काश्यप ने जिस कुल परम्परा में जो आहार द्रव्य प्रचलित है वही देने का संकेत किया है। 'वैदेश्याश्च प्रयच्छन्ति विविधा म्लेच्छजातयः। रक्तमांसस्य निर्यूहं कन्दमूल फलानि च॥ कुलसात्म्यं च बुध्येत यस्मिन् यस्मिन् यथा यथा। औचित्यात् कुलसात्म्यस्य तत्तथैवानुवर्तते॥ अतो नैकान्तिकत्वाच्च सूतिकोपक्रमस्य च। देशं च जातिसात्म्यं च सम्प्रधार्य प्रयोजयेत्॥' ( सूतिकाचङ्क्रमणीयाध्याय )

**तस्यास्तु खलु यो व्याधिरुत्पद्यते स कृच्छ्रसाध्यो भवत्यसाध्यो वा, गर्भवृद्धिक्षयित-शिथिलसर्वधातुत्वात्, प्रवाहणवेदनाक्लेदनरक्तनिःस्रुतिविशेषशून्यशरीरत्वाच्च; तस्मात्तां यथोक्तेन विधिनोपचरेत्; भौतिकजीवनीयबृंहणीयमधुरवातहरसिद्धैरभ्यङ्गोत्सादनपरि-षेकावगाहनान्नपानविधिभिर्विशेषतश्चोपचरेत्; विशेषतो हि शून्यशरीराः स्त्रियः प्रजाता भवन्ति॥ ४९॥**

सूतिकावस्था का चिकित्सा सूत्र — गर्भाशय में गर्भ की वृद्धि होने से, शरीर की सभी धातुओं के क्षीण एवं शिथिल हो जाने से और प्रवाहण तथा प्रसव-वेदना के कारण क्लेद और रक्त के विशेष रूप में निकल जाने से सूतिका का शरीर विशेषकर शून्य हो जाता है। उस समय कोई भी रोग यदि सूतिका को हो जाय तो वह रोग कृच्छ्रसाध्य या असाध्य हो जाता है। इसलिए पहले बताए हुए नियमों के अनुसार विधिपूर्वक प्रसूता की सेवा शुश्रूषा करनी चाहिए। विशेषकर भौतिक ( प्राणिज ), जीवनीय, बृंहणीय, मधुरगण एवं वातहर औषधियों से सिद्ध स्नेहों का अभ्यङ्ग और इन्हीं औषध द्रव्यों से बने उबटन का उत्सादन ( मर्दन ), इन्हीं के क्वाथों से स्नान, अवगाह ( टब में बैठना ), इन्हीं द्रव्यों से पकाए हुए जल में सिद्ध अन्नपान का विधिपूर्वक प्रयोग कराना चाहिए। क्योंकि बालक उत्पन्न होने के बाद प्रसूता स्त्री का शरीर विशेष शून्य हो जाता है॥

**विमर्श**—सूतिका को नियमपूर्वक रखना चाहिए। इस कथन से स्पष्ट किया गया है कि नियम का न पालन करना अर्थात् मिथ्या आहार-विहारों का सेवन करना रोगों का कारण होता है और वे रोग कष्टसाध्य या असाध्य होते हैं। सूतिका का कोई भी रोग सुखसाध्य नहीं होता है। निदान का न सेवन करना ही सूतिका रोग की चिकित्सा है। सामान्यावस्था में जो-जो रोग होते हैं वे ही रोग प्रसूता को भी होते हैं। पर सामान्य रोगों की चिकित्सा प्रसूता स्त्री को उन्हीं रोगों के होने पर कार्यकर नहीं होती। अतः भौतिक, जीवनीय आदि द्रव्यों का प्रयोग करना बताया है। सुश्रुत ने सूतिका रोग का वर्णन इस प्रकार किया है यथा—'मिथ्याचारात् सूतिकाया यो व्याधिरुपजायते। स कृच्छ्रसाध्योऽसाध्यो वा भवेदत्यपतर्पणात्॥' १. मिथ्याचार-मिथ्या आहार और विहार, २. अपतर्पण, सूतिका रोग होने के ये दो कारण बताये हैं। आयुर्वेद में सूतिकावस्था एक रोग माना जाता है, जिसमें अनेक लक्षण स्वतः या कारणान्तर से उत्पन्न होते हैं। वे सभी लक्षणमात्र ही होते हैं। रोग का नाम सूतिका रोग ही कहा जाता है, जिसमें साधारणतः ये लक्षण होते हैं। यथा—'अङ्गमर्दो ज्वरः कम्पः पिपासा गुरुगात्रता। शोथः शूलातिसारौ च सूतिकारोगलक्षणम्॥'

**काश्यप** संहिता में—सूतिका रोगों की संख्या निर्धारण कर दी गई है, यथा—'दुष्प्रजातामयाः सन्ति चतुःषष्टिरिति स्थितिः। योनिभ्रंशो, क्षता चैव विभिन्ना मूत्रसङ्गिनी॥ सशोफत्वाविर्णा चैव सहसा वेदनावर्ती। पार्श्वपृष्ठकटीशूलं हृदि शूलं विसूचिका॥ प्लीहा महोदरत्वं च शाखापातोऽङ्गमर्दकः। आक्षेपको हनुस्तम्भो मन्यास्तम्भोऽपतानकः॥ मक्कल्लो विद्रधिः शोफः प्रलापोन्मादकामलाः। दौर्बल्यं भ्रमली कार्श्यं भक्तद्वेषोऽविपाचकः॥ ज्वरातिसारौ वैसर्पश्छर्दिस्तृष्णा प्रवाहिका। हिक्का श्वासश्च कासश्च पाण्डुर्गुल्मश्च रक्तजः॥ आनाहाध्मापने चोभे वर्चोमूत्रग्रहावपि। मुखरोगोऽक्षि-

रोगश्च प्रतिश्यायगलग्रहौ ॥ राजयक्ष्माऽर्दितं कम्पः कर्णस्रावः प्रजागरः । उष्णवातो ग्रहाबाधः स्तनरोगोऽथ रोहिणी ॥ वाताष्ठीला वातगुल्मरक्तपित्तविचर्चिकाः । इत्येते सूतिकारोगाश्चतुःषष्टिरुदाहृताः ॥' ( खिलस्थान अ. ११ ) । १. योनि ( गर्भाशय ) का स्थान भ्रंश होना, २. योनिक्षत, ३. योनि का फट जाना, ४. मूत्रसङ्ग ( मूत्राघात ), ५. शोथ ६. योनिस्राव, ७. योनिप्रसुप्तता ( योनि में शून्यता ), ८. योनि में वेदना, ९. पार्श्वशूल, १०. पृष्ठ- शूल, ११. कटिशूल, १२. हृच्छूल, १३. विसूचिका, १४. प्लीहावृद्धि, १५. महोदर ( पेट का बढ़ जाना ), १६. शाखा वात, ( हाथ-पैरमें वात का बढ़ जाना और तज्जन्य रोगों का होना ), १७. अङ्गमर्द, १८. आक्षेप, १९. हनुस्तम्भ, २०. मन्यास्तम्भ, २१. अपतानक, २२. मक्कल, २३. विद्रधि (आन्तर), २४. शोफ ( व्रणनिमित्त शोफ ), २५. प्रलाप, २६. सूतिकोन्माद, २७. कामला, २८. दुर्बलता, २९. भ्रम, (चक्कर आना), ३०. कृशता, ३१. भक्तद्वेष, ३२. अविपाकता, ३३. ज्वर, ३४. अतिसार, ३५. विसर्प, ३६. छर्दि, ३७. तृष्णा, ३८. प्रवाहिका, ३९. हिक्का, ४०. श्वास, ४१ कास, ४२. पांडु, ४३. रक्तगुल्म, ४४. आनाह, ४५. आध्मान, ४६. मलबन्ध, ४७. मूत्रग्रह, ४८. मुखरोग, ४९. नेत्र रोग, ५०. प्रतिश्याय, ५१. गलग्रह, ५२. राजयक्ष्मा, ५३. अर्दित, ५४. कम्पन, ५५. कर्ण स्राव, ५६. निद्रानाश, ५७. उष्णवात, ५८. भूतादिग्रहों का आवेश, ५९. स्तनरोग, ६०. रोहिणी, ६१. वाताष्ठीला, ६२. वातगुल्म, ६३ रक्तपित्त ६४ विचर्चिका, इन ६४ रोगों को सूतिका रोग माना है। ये रोग प्रसव कष्ट के कारण या मिथ्याहारविहार के कारण होते हैं। अतः इन्हें दुष्टप्रजातामय भी कहा जाता है। संक्षेप में—१. मिथ्याहारविहार, २. अत्यपतर्पण ( सुश्रुत ), ३. शरीर का शून्य होना ( शरीर-दौर्बल्य ) ये तीन कारण सूतिका रोग होने के माने गये हैं। इसमें मिथ्याहारविहार को प्रधान कारण शेष दो को सहायक कारण मानना चाहिए।

**दशमे त्वहनि[1] सपुत्रा स्त्री सर्वगन्धौषधैर्गौरसर्षपलोध्रैश्च स्नाता लघ्वहतशुचिवस्त्रं परिधाय[2] पवित्रेष्टलघुविचित्रभूषणवती च संस्पृश्य मङ्गलान्युचितामर्चयित्वा च देवतां शिखिनः शुक्लवाससोऽव्यङ्गांश्च ब्राह्मणान् स्वस्ति वाचयित्वा कुमारमहतानां[3] च वाससां संचये प्राक्शिरसमुदक्शिरसं वा संवेश्य देवतापूर्वं द्विजातिभ्यः प्रणमतीत्युक्त्वा कुमारस्य पिता द्वे नामनी कारयेन्नाक्षत्रिकं नामाभिप्रायिकं च। तत्राभिप्रायिकं घोषवदाद्यन्तस्थान्तमूष्मान्तं वाऽवृद्धं[4] त्रिपुरुषानूकमनवप्रतिष्ठितं, नाक्षत्रिकं तु नक्षत्रदेवतासमानाख्यं द्व्यक्षरं चतुरक्षरं वा ॥ ५० ॥**

## ( ४ ) कुमारनामकरण, धात्रीव्यवस्था, कुमारागार एवं कुमारपरिचर्या

### ( Proper-Name Ceremony, Arrangement of Wet Nursing, Pediatric Ward and Care of the Child )

बालक का नामकरण [ Proper Name-Ceremoney ] — दशवें दिन पुत्र के साथ प्रसूता स्त्री सर्वगन्ध की औषधियें, सफेद सरसो और लोध से संस्कारित जल से स्नान कर, हलके जो फटे न हों, अर्थात् नूतन पवित्र वस्त्र धारण कर, पवित्र, मन के अनुकूल, हलका, नाना प्रकार के आभूषणों को धारण कर, माङ्गलिक वस्तुओं का स्पर्श कर, उचित देवता की पूजा कर,

---

१. 'दशम्यां निश्यर्तातायाम्' इति पा० । २. 'लघ्वहतवस्त्रपरिहिता' इति पा० ।
३. 'कुमारमहतेन वाससाऽऽच्छादयेद् प्राक्शिरसमुदक्शिरसं वा संवेश्य' इति पा० ।
४. 'वृद्धत्रिपुरुषान्तरम्' इति पा० ।

अर्थात् बालक का जिस नक्षत्र में जन्म हुआ हो उस नक्षत्र का जो देवता हो उसकी विधिवत् पूजा कर या जिस मनुष्य का जो कुलदेवता हो उसकी पूजा कर, शिखाधारी, श्वेत वस्त्रधारी, अव्यङ्ग ( विकृत अङ्ग, न्यून, या अधिक अङ्ग से रहित ) ब्राह्मणों की पूजाकर, और युक्त ब्राह्मणों से स्वस्ति वचन कराकर, नूतन, पवित्र, बिना फटे हुए वस्त्र से कुमार को आच्छादित कर पूर्व दिशा या उत्तर दिशा में शिर कर शयन कराकर, पहले देवता को, बाद में द्विजातियों को प्रणाम करता है, ऐसा कह कर बालक का पिता बालक का दो नाम रक्खे, एक नाक्षत्रिक नाम ( जिस नक्षत्र में जिस चरण में बालक का जन्म हुआ हो उस चरण के अक्षर के अनुसार जैसे अश्विनी नक्षत्र के प्रथम चरण में जन्म है तो चू, चे, चोला अश्विनी, चू अक्षर प्रथम चरण का है अतः 'चूडामणि, नाक्षत्रिक ( राशिनाम ) रखे। दूसरा नाम आभिप्रायिक ( जो नाम माता पिता को इष्ट हो ) वह नाम रखें। उसमें आभिप्रायिक नाम ऐसा रखना चाहिए जिसके आदि में घोष वर्ण का अक्षर हो, ( घोष वर्ण का तात्पर्य घोष प्रयत्न से है, हशः संवारा नादाः घोषाश्च हश प्रत्यहार—ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ड, द, इन वर्णों का संवारनाद घोष प्रयत्न होता है, ये ही वर्ग नाम के आदि में आने चाहिए। मध्य में अन्तःस्थ वर्ण का अक्षर हो, ( यणोऽन्तस्थाः। यण् प्रत्याहार में य व र ल, वर्ण है ये वर्ण नाम के मध्य में आने चाहिए, और नाम के अन्त का अक्षर उष्मावर्ण का होना चाहिए ( शषसहा ऊष्माणः। श, ष, स, ह, को उष्मा कहा जाता है ये ही वर्ण नाम के अन्त में होने चाहिए। पर वह नाम वृद्ध रहित हो—( वृद्धिर्यस्याचामादिस्तद्वृद्धम् १।१।६८३ ( पाणिनीयसूत्र ) जिस समुदाय के अचों के मध्य में आदि अच वृद्धि संज्ञक ( अ, ऐ औ ) हो उसे वृद्ध कहा जाता है, तब नाम का प्रारम्भ आ, ऐ, औ से नहीं होना चाहिए ) तीन पुस्त ( पिता, पितामह, प्रपितामह ) का अनुकरण करने वाला नाम हो—अर्थात् इन तीनों के कुछ अक्षर या अर्थ से मिलना-जुलता नाम हो और प्रसिद्ध नाम रखें। नाक्षत्रिक नाम जिस नक्षत्र में जन्म हो उस नक्षत्र के देवता के समान अर्थ का बोधक चरण के अनुकूल दो अक्षर या चार अक्षर का नाम रखना चाहिए ॥ ५० ॥

**विमर्श**—आचार्य **चक्रपाणि** ने दसवें दिन नामकरण का विधान बताया है, सुश्रुत ने भी दशवें दिन नामकरण बताया है। यथा-'ततो दशमेऽहनि मातापितरौ कृतमङ्गलकौतुकौ स्वस्तिवाचनं कृत्वा नाम कुर्यातां यदभिप्रेतं नक्षत्र नाम वा' ( शा. अ. १० ) मनु भी दशवें या बारहवें दिन नामकरण करना बताते हैं—'नामधेयं दशम्यां तु द्वादश्यां वास्य कारयेत्। पुण्ये तिथौ मुहूर्ते वा नक्षत्रे वा गुणान्विते ॥

**वृत्ते[1] च नामकर्मणि कुमारं परीक्षितुमुपक्रमेतायुषः प्रमाणज्ञानहेतोः। तत्रेमान्यायुष्मतां कुमाराणां लक्षणानि भवन्ति। तद्यथा—एकैकजा मृदवोऽल्पाः स्निग्धाः सुबद्धमूलाः कृष्णाः केशाः प्रशस्यन्ते, स्थिरा बहला त्वक्, प्रकृत्याऽतिसंपन्नमीषत्प्रमाणातिवृत्तमनु[2]रूपमातपत्रोपमं शिरः, व्यूढं दृढं समं सुश्लिष्टशङ्खसन्ध्यूर्ध्वव्यञ्जनसंपन्नमुपचितं वलिभमर्धचन्द्राकृतिललाटं, बहलौ विपुलसमपीठौ समौ नीचैर्वृद्धौ पृष्ठतोऽवनतौ सुश्लिष्टकर्णपुत्रकौ महाच्छिद्रौ कर्णौ, ईषत्प्रलम्बिन्यावसंगते समे संहते महत्यौ भ्रुवौ, समे समाहितदर्शने व्यक्तभागविभागे बलवती तेजसोपपन्ने स्वङ्गापाङ्गे चक्षुषी, ऋज्वी महोच्छ्वासा वंशसंपन्नेषदवनताग्रा नासिका, महदृजुसुनिविष्टदन्तमास्यम्, आयामविस्तारोपपन्ना श्लक्ष्णा तन्वी प्रकृतिवर्णयुक्ता[3] जिह्वा, श्लक्ष्णं युक्तोपचयमूष्मोपपन्नं रक्तं तालु, महानदीनः**

१. 'कृते' इति पा०। २. 'प्रमाणातिरिक्तम्' इति पा०।
३. 'प्रकृतियुक्ता पाटलवर्णा' इति पा०।

**स्निग्धोऽनुनादी गम्भीरसमुत्थो धीरः स्वरः, नातिस्थूलौ नातिकृशौ विस्तारोपपन्नावास्यप्रच्छादनौ रक्तावोष्ठौ, महत्यौ हनू, वृत्ता नातिमहती ग्रीवा, व्यूढमुपचितमुरः, गूढं जत्रु पृष्ठवंशश्च, विप्रकृष्टान्तरौ स्तनौ, असंपातिनी स्थिरे पार्श्वे, वृत्तपरिपूर्णायतौ बाहू सक्थिनी अङ्गुलयश्च, महदुपचितं पाणिपादं, स्थिरा वृत्ताः स्निग्धास्ताम्रास्तुङ्गाः कूर्माकाराः करजाः, प्रदक्षिणावर्ता सोत्सङ्गा च नाभिः, उरस्त्रिभागहीना समा समुपचितमांसा कटी, वृत्तौ स्थिरोपचितमांसौ नात्युन्नतौ नात्यवनतौ स्फिचौ, अनुपूर्वं वृत्तावुपचययुक्तावूरू, नात्युपचिते नात्यपचिते एणीपदे प्रगूढसिरास्थिसन्धी जङ्घे, नात्युपचितौ नात्यपचितौ गुल्फौ, पूर्वोपदिष्टगुणौ पादौ कूर्माकारौ, प्रकृतियुक्तानि वातमूत्रपुरीषगुह्यानि तथा स्वप्नजागरणायासस्मितरुदितस्तनग्रहणानि, यच्च किञ्चिदन्यदप्यनुक्तमस्ति तदपि सर्वं प्रकृतिसंपन्नमिष्टं, विपरीतं पुनरनिष्टम् । इति दीर्घायुर्लक्षणानि ॥ ५१ ॥**

दीर्घायु बालक के लक्षण — नाम करण कर देने के बाद बालक का आयु-प्रमाण जानने के लिए बालक की परीक्षा करना प्रारम्भ करें। आयुष्मान् कुमारों के ये लक्षण ( निम्ननिर्दिष्ट ) होते है। जैसे—

बाल—अच्छे होते हैं ( जिससे दीर्घायु होना सम्भावित होता है ) जो एक-एक, अलग-अलग निकले हों, मृदु हों, अल्प हों, स्निग्ध हों, जिनका मूल दृढ़ हो और काले हों।

त्वचा—स्थिर और मोटी अच्छी होती है।

शिर—वह श्रेष्ठ होता है जो स्वाभाविक आकृति से युक्त हो, पर कुछ प्रमाण से बड़ा हो किन्तु देह के अनुसार ही बड़ा हो, ( इतना बड़ा न हो कि देखने में बुरा लगता हो ) और छाता के सदृश चढ़ाव-उतार वाला हो।

ललाट—वह श्रेष्ठ होता है जो चौड़ा, दृढ़, समसुविभक्त हो, शंखास्थि की सन्धियाँ सुश्लिष्ट, ( इतनी दृढ़ और सटी हों जिसमें अलग न प्रतीत होती हों ) ऊर्ध्वव्यञ्जन ( ललाट में उर्ध्वाकार रेखायें उभरी हुई हों ) से युक्त हो, मांसल हो, ललाट में वलि हो, ( जब भ्रू संकोच करें तब पड़ी रेखा सदृश प्रतीत हो ) और अर्द्ध चन्द्राकार हो।

कान—दोनों कान स्थूल, बड़े, समतल पृष्ठ वाले, समान रूप से नीचे की ओर बढ़े हुए, पीछे से आगे की ओर झुके हुए, जिसमें कर्ण पुत्रिका का बन्धन दृढ़ हो; और सटे हुए हों। जिनका कर्णगह्वर का छिद्र बड़ा होता है वे कान उत्तम होते हैं।

भ्रू—कुछ नीचे की ओर लटकी हुई, आपस में दोनों भौंहें मिली हुई न हों, दोनों भौंहें समसुगठित और लम्बायमान हों तो उत्तम मानी जाती है।

नेत्र—दोनों नेत्र समान हो ( पहला बड़ा और दूसरा छोटा न हो ) दृष्टि-मण्डल नेत्र गोलक में समभाव से स्थित हो, नेत्र में कृष्णमण्डल, श्वेतमण्डल, दृष्टिमण्डल का विभाग स्पष्ट रूप से विभक्त हो, बलवान् हो ( थोड़ा देखने से थकने वाला न हो ), तेज से युक्त हो नेत्र के अङ्ग वर्त्म, पक्ष्म आदि और अपाङ्ग भाग सुन्दर हों तो प्रशस्त नेत्र माने जाते हैं।

नाक—नासिका सरल, लम्बे-लम्बे श्वास प्रश्वास लेने वाली, नासावंश सुन्दर सम सुविभक्त, नासावंश का अग्रभाग कुछ झुका हुआ हो तो वह नाक उत्तम मानी जाती है।

मुख—मुख बड़ा हो, सीधा और जिसमें सुन्दरता के साथ दाँत लगे हों ( देखने में दाँत कुरूप न हों ) तो मुख उत्तम होता है।

जीभ—जो जीभ उचित रूप में लम्बी चौड़ी हो, चिकनी हो, पतली हो, अपनी प्रकृति और वर्ण से युक्त हो वह उत्तम होती है।

तालु—चिकना, उचित रूप में मांसल ( न ज्यादा उठो न ज्यादा गहरी ) उष्मा युक्त और रक्तवर्ण की तालु का होना उत्तम है।

स्वर—महान, दीनता से शून्य ( क्षीण न हो ) स्निग्ध, ( कर्कश न हो ) प्रतिध्वनियुक्त, गम्भीर निकलने वाला और धीरतायुक्त स्वर का होना उत्तम है।

ओष्ठ—अधिक मोटा न होना, अत्यन्त पतला न होना, आयाम विस्तार ओठ का उचित रूप में होना, मुख गह्वर को पूर्ण रूप में आच्छादन करने वाला, और ओठों का रक्तवर्ण का होना उत्तमता का द्योतक है।

हनु—दोनों हनु का बड़ा होना उत्तम है।

ग्रीवा—गरदन गोली हो किन्तु बहुत लम्बी न हो वह उत्तम है।

उर—छाती विस्तृत और मांस पेशियों से भरी हुई होना उत्तम है।

जत्रु और पृष्ठवंश—का मांस पेशियों से ढका रहना उत्तम है।

स्तन—दोनों का दूर दूर रहना उत्तम है।

पार्श्व—जिसके दोनों पार्श्व अंश भाग स्थूल मांसल होकर क्रमशः पतले और स्थिर होते हैं वे श्रेष्ठ हैं।

बाहु, पैर और अङ्गुलियाँ—जिसके दोनों हाथ, दोनों पैर और अङ्गुलियाँ गोली, मांस से परिपूर्ण और लम्बी हो तो वे श्रेष्ठ होते हैं।

हाथ पैर—पाद और हाथ ( करतल भाग ) का बड़ा एवं मांसल होना उत्तम है।

नख—स्थिर, गोलाकार, चिकने, ताम्रवर्ण के लाल, ऊँचे उठे हुए, और कछुए की खोपड़ी की तरह चढ़ाव उतार युक्त नख का होना उत्तम है।

नाभी—दक्षिण पार्श्व से आवर्त ( घेरा ) बना हो, और उत्सङ्ग ( किनारे का भाग उठा हो और मध्य में गहरा हो ) तो वह नाभि उत्तम है।

कटी—छाती की अपेक्षा कटी भाग तृतीयांश कम हो, समतल हो, उचित रूप से मांसपेशियों से आच्छादित रहना कटिप्रदेश की उत्तमता का द्योतक है।

स्फिच—दोनों नितम्बों का गोला होना, स्थिर होना, मांसपेशियों से भरा हुआ होना, और न ज्यादा ऊँचा होना, न ज्यादा धँसा हुआ होना श्रेष्ठ होता है।

ऊरु—दोनों ऊरु ( जानु का उपरी भाग ) का क्रमशः गोला और मांसल होना श्रेष्ठ हैं।

जङ्घा हरिण के—पैर के समान हो, न मांसपेशियों से अधिक आच्छादित हो जिससे अधिक स्थूल हो गया हो, न हल्की मांसपेशियों से आच्छादित हो जिससे कृश प्रतीत होता है और जिस जंघे में सिरा, अस्थि और सन्धियाँ गूढ़ हों ( अर्थात् पुष्ट मांसपेशियों से आच्छादित होने के कारण छिपी हुई हों ) वह जङ्घा उत्तम होता है।

गुल्फ—न मांसपेशियों से अधिक भरा हो, न कम पेशियों से आच्छादित हो जिससे कृश न हो, वह गुल्फ श्रेष्ठ होता है।

पाद का उपरिभाग—पहले बताए हुए लक्षणों के साथ कूर्माकार पैर के उपरिभाग का होना श्रेष्ठ है।

वात, मूत्र, पुरीष, शयन, जागना, परिश्रम, मुस्कराना, रोना, स्तन से दूध पीना आदि—जिस बालक के स्वाभाविक अवस्था में होते हैं वह बालक उत्तम होता है और जो कुछ अन्य भाव जो यहाँ नहीं कहा गया और वह बालक के लिए स्वाभाविक रूप से हितकारी है तो उन सबों का स्वाभाविक रूप में होना उत्तम होता है। जो विपरीत ( यहाँ नहीं कहा गया ) है वह सभी वस्तु

अनिष्ट है अर्थात् हितकारित्वेन ग्रहण उसका नहीं होता। इस प्रकार दीर्घायु बालक का लक्षण बता दिया गया है ॥ ५१ ॥

**अतो धात्रीपरीक्षामुपदेक्ष्यामः। अथ ब्रूयात्—धात्रीमानय समानवर्णां यौवनस्थां निभृतामनातुरामव्यङ्गामव्यसनामविरूपामजुगुप्सितां[1] देशजातीयामक्षुद्रामक्षुद्रकर्मिणीं कुले जातां वत्सलामरोगां जीवद्वत्सां पुंवत्सां दोग्ध्रीमप्रमत्तामनुच्चारशायिनीमनन्त्यावसायिनीं कुशलोपचारां शुचिमशुचिद्वेषिणीं स्तनस्तन्यसंपदुपेतामिति ॥ ५२ ॥**

धात्री परीक्षा — अब इसके बाद धात्री (Wet Nurse) की परीक्षा का उपदेश किया जा रहा है। वैद्य धाय को लाने को कहे, जो धाय बालक के समान वर्ण (जाति) की हो (ब्राह्मण वर्ण के बालक के लिए ब्राह्मण वर्ण की धाय, क्षत्रिय के लिए क्षत्रिया, वैश्य के लिए वैश्या, शूद्र के लिए शूद्रा और अन्त्यज वर्ण के लिए अन्त्यजा धाय श्रेष्ठ होती है) युवती हो, विश्वासपात्र हो, रोगरहित हो, हीन अङ्ग या अधिक अङ्गवाली न हो, दुर्व्यसनों से युक्त न हो, कुरूप न हो, निन्दित स्वभाव या वेश वाली न हो, जिस देश का बालक हो उसी देश की हो, क्षुद्र न हो, क्षुद्र कार्य करने वाली न हो, उत्तम कुल में उत्पन्न हो, बालक पर स्नेह रखती हो, जिसका बालक जीता हो, जिसकी सन्तान पुरुष हो, जिसमें दूध पूर्णमात्रा में हो, मतवाली न हो, जो अधिक शयन न करती हो, बालक के मल, मूत्र पर ही शयन जो न करती हो, अर्थात् सर्वदा सावधान और जागरूक हो और मल-मूत्र का त्याग करते ही बालक को उससे दूर कर सफाई शीघ्र कर देने वाली हो, धर्म और आचरण से पतित न हो, बालक की सेवा करने में कुशल हो, पवित्र रहती हो, अपवित्र एवं गन्दे वस्तुओं से द्वेष करने वाली हो, जिसके स्तन और दूध दोनों अपने शुभ गुणों से युक्त हों तो वह धात्री श्रेष्ठ होती है अतः इसी प्रकार की धात्री लाओ ऐसा बालक के पिता, माता एवं हितैषी बन्धुओं से वैद्य कहे ॥ ५२ ॥

**विमर्श**—माता का ही दूध पीना बालक के लिए हितकर होता है, जैसा कि—'मातुरेव पिबेत्स्तन्यं तत्परं देहवृद्धये। स्तन्यधात्र्यावुभे कार्ये तदसम्पदि वत्सले॥' पर विभिन्न परिस्थितिवश माता का दूध यदि न मिल सके तो ऐसी दशा में धाय रखी जाती है। सुश्रुत ने धाय का लक्षण कुछ-कुछ भिन्न बताया है—'ततो यथावर्णं धात्रीमुपेयान्मध्यमप्रमाणां मध्यमवयस्कामरोगां शीलवतीमचपलामलोलुपामकृशामस्थूलां, प्रसन्नक्षीरामलम्बौष्ठीमलम्बोर्ध्वस्तनीमव्यङ्गामव्यसनिनीं जीवद्वत्सां, दोग्ध्री, वत्सलामक्षुद्रकर्मिणीं कुले जातामतो भूयिष्ठैश्च गुणैरन्वितां श्यामामारोग्यबलवृद्धये बालस्य॥'
(सु. शा. अ. १०)

उपर्युक्त गद्य में Wet Nursing का बड़ा ही विशद एवं मनोवैज्ञानिक वर्णन है।

**तत्रेयं स्तनसंपत्—नात्यूर्ध्वौ नातिलम्बावनतिकृशावनतिपीनौ युक्तपिप्पलकौ सुखप्रपानौ चेति (स्तनसंपत्) ॥ ५३ ॥**

स्तन की उत्तमता — यहाँ यह स्तनसम्पत् है। स्तन अधिक ऊर्ध्व न हों, अधिक लम्बे न हों, अधिक कृश (मांस रहित) न हों, अधिक मोटे न हों और स्तन में स्तनचुचूक उचित रूप से कुछ ऊँचा उठा हुआ हो, एवं ऐसा स्तनचुचूक हो कि बालक अपने मुख में लगा कर सुखपूर्वक दूध पी सके। ऐसे स्तन उत्तम माने जाते हैं। इस प्रकार यह स्तनसंपत् (उत्तमता) कह दिया गया॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने स्तन की उत्तमता न रहने से हानियाँ भी बताई हैं जैसे—'तत्रोर्ध्वस्तनी करालं कुर्यात्, लम्बस्तनी नासिकामुखं छादयित्वा मरणमापादयेत।' (शा. अ. १०) कराल अर्थात् बड़े-बड़े दांत वाला पुत्र को कर देती है अष्टांगसंग्रह में भी—'पीनोऽतिकन्धरास्तम्भं कुर्याद्दूर्ध्वाक्षमूर्ध्वगः। उच्छ्वासरोधान लम्बोऽतिस्तनो जीवित संशयम्॥'

---

१. 'अविजुगुप्सामजुगुप्सिताम्' इति पा०।

**स्तन्यसंपत्तु प्रकृतिवर्णगन्धरसस्पर्शम्, उदपात्रे च दुह्यमानमुदकं व्येति प्रकृतिभूतत्वात्; तत् पुष्टिकरमारोग्यकरं चेति ( स्तन्यसंपत् ) ॥ ५४ ॥**

दूध की श्रेष्ठता — जिस दूध का वर्ण, गन्ध रस एवं स्पर्श प्रकृत रूप में हो, जो दूध जलयुक्त पात्र में दूहा जाय और वह दूध जल में मिल जाय तो वह उत्तम होने के कारण पुष्टिकर एवं आरोग्यकर होता है। यही दूध की सम्पत् ( उत्तमता ) है ॥ ५४ ॥

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टिकोण से स्त्री के शुद्ध दूध में प्रोटीन १०%, वसा २.८%, शर्करा ५.१%, लवण .२४% और जल ८९.८६% पाया जाता है। सुश्रुत ने शुद्ध दूध की परीक्षा निम्न रूप में बताई है—'अथास्याः स्तन्यमप्सु परीक्षेत, तच्चेच्छीतलममलं तनु शङ्खावभासमप्सु न्यस्तमेकीभावं गच्छत्यफेनिलमतन्तुमन्नोत्प्लवते, न सीदति वा तच्छुद्धमिति विद्यात्।' ( शा. अ. १० )

**अतोऽन्यथा व्यापन्नं ज्ञेयम्। तस्य विशेषाः—श्यावारुणवर्णं कषायानुरसं विशदमनालक्ष्यगन्धं रूक्षं द्रवं फेनिलं लघ्वतृप्तिकरं कर्शनं वातविकाराणां कर्तृ वातोपसृष्टं क्षीरमभिज्ञेयं[1]; कृष्णनीलपीतताम्रावभासं तिक्ताम्लकटुकानुरसं कुणपरुधिरगन्धि भृशोष्णं पित्तविकाराणां कर्तृ च पित्तोपसृष्टं क्षीरमभिज्ञेयम्, अत्यर्थशुक्लमतिमाधुर्योपपन्नं लवणानुरसं घृततैलवसामज्जगन्धि पिच्छिलं तन्तुमदुदकपात्रेऽवसीदच्छ्लेष्मविकाराणां कर्तृ श्लेष्मोपसृष्टं क्षीरमभिज्ञेयम् ॥ ५५ ॥**

अशुद्ध दूध के लक्षण — ऊपर बताये हुए लक्षणों से भिन्न लक्षण वाला दूध विकृत समझना चाहिए। उसका यह भेद होता है १. वात से विकृत दूध का लक्षण—दूध श्याव या लाल वर्ण का हो, कषाय अनुरस हो ( पीने के अन्त में कषाय प्रतीत हो ) विशद हो, उसमें किसी भी गन्ध का परिज्ञान न हो, रूक्ष हो, अधिक पतला हो, फेनयुक्त हो, लघु हो, जिसके पीने से तृप्ति न हो, जो पीने पर बालक को कृश करता हो, सम्पूर्ण वात विकारों को उत्पन्न करने वाला हो ऐसे दूध को वात से दुष्ट समझना चाहिए। पित्तदुष्ट—जो दूध काला, नीला, पीला, ताम्र वर्ण का हो, जिसका अनुरस तिक्त,अम्ल और कटु हो, जिसमें सड़े मुर्दे की तरह और रक्त की तरह गन्ध आती है, अधिक गर्म हो और पित्तजन्य विकारों को उत्पन्न करने वाला हो, उस दूध को पित्त से दूषित जानना चाहिए। कफदुष्ट—जो अत्यन्त श्वेत हो, अत्यन्त मधुर हो, जिसका अनुरस लवण हो, जिसमें घृत, तैल, वसा, मज्जा की गन्ध आती हो, जो पिच्छिल हो, तन्तुयुक्त हो, जो जलयुक्त पात्र में छोड़ने पर नीचे बैठ जाय और जो कफजन्य विकार को उत्पन्न करने वाला हो, उसे कफ से दुष्ट जानना चाहिए ॥ ५५ ॥

**तेषां तु त्रयाणामपि क्षीरदोषाणां प्रतिविशेषमभिसमीक्ष्य यथास्वं यथादोषं च वमनविरेचनास्थापनानुवासनानि विभज्य कृतानि प्रशमनाय भवन्ति। पानाशनविधिस्तु दुष्टक्षीराया यवगोधूमशालिषष्टिकमुद्गहरेणुककुलत्थसुरासौवीरकमैरेयमेदकलशुनकरञ्जप्रायः स्यात्। क्षीरदोषविशेषांश्चावेक्ष्यावेक्ष्य तत्तद्विधानं कार्यं स्यात्। पाठामहौषधसुरदारुमुस्तमूर्वागुडूचीवत्सकफलकिराततिक्तकटुकरोहिणीसारिवाकषायाणां च पानं प्रशस्यते, तथाऽन्येषां तिक्तकषायकटुकमधुराणां[2] द्रव्याणां प्रयोगः क्षीरविकारविशेषानभिसमीक्ष्य मात्रां कालं च। इति क्षीरविशोधनानि ॥ ५६ ॥**

क्षीरदोष की चिकित्सा — उपर्युक्त तीनों प्रकार के दूध के दोषों के प्रत्येक भेद का विचार करके जिस दोष से जो दूध दुष्ट हो उस दोष की चिकित्सा विचार कर वमन, विरेचन, आस्थापन,

१. 'क्षीरमिति ज्ञेयम्' इति पा०। २. 'तिक्तकषायकटुकप्रायाणाम्' इति पा०।

अनुवासन इनका विभाग कर अर्थात् जिस धात्री के लिए दोषानुकूल जो उपयुक्त हो उसका विचार कर चिकित्सा करने से उसकी शान्ति होती है। दुष्ट दूध वाली धात्री का पान और आहार के लिए जौ, गेहूँ, शालि ( चावल ), साठी का चावल, मूँग, हरेणु ( मटर ), कुल्थी, सुरा, सौवीर, मैरेय, मेदक ( यह सब मदिरा के भेद हैं ), लशुन और करंज देना चाहिए। इस खान-पान को दोषानुकूल दूषित दूध का विचार कर प्रयोग करना चाहिए। पाठा, सोंठ, देवदारु, नागरमोथा मूर्वा, गुडूची, इन्द्रयव, चिरायता, कुटकी और सारिवा इन द्रव्यों का क्वाथ पान कराना चाहिए। तथा इससे अन्य द्रव्य जो तिक्त, कषाय, कटु और मधुर रस वाले हैं उनका भी प्रयोग करना चाहिए। पर दूध के विकार-विशेष को अर्थात् वात या पित्त या कफ से दूषित है इस बात को विचार कर और किस स्त्री के लिए किस मात्रा में प्रयोग करना चाहिए और किस औषध को किस काल में प्रयोग करना चाहिए इसका भी विचार कर लेना चाहिए ॥ ५६ ॥

**क्षीरजननानि तु मद्यानि सीधुवर्ज्यानि, ग्राम्यानूपौदकानि च शाकधान्यमांसानि, द्रवमधुराम्ललवणभूयिष्ठाश्चाहाराः, क्षीरिण्यश्चौषधयः, क्षीरपानमनायासश्च, वीरणषष्टिकशालीक्षुवालिकादर्भकुशकाशगुन्द्रेत्कटमूलकषायाणां च पानमिति (क्षीरजननानि) ॥५७॥**

दुग्धोत्पादक द्रव्य — सीधु नामक मदिरा को छोड़ कर जितनी मदिरा होती हैं वे सभी दुग्धोत्पादक होती हैं। ग्राम्य, आनूप और औदक शाक, धान्य और मांस, दूध को उत्पन्न करते हैं और प्रायः द्रव, मधुर, अम्ल, लवण आहार एवं दूध वाली औषधियाँ ( जिन द्रव्यों में दूध की मात्रा अधिक होती है जैसे—क्षीरविदारी ), दूध का पीना, परिश्रम न करना सामान्यतः ये सभी दूध उत्पन्न करने वाली हैं विशेष कर वीरण ( खस ), साठी का चावल, धान का चावल, ईख, इक्षुवालिका, दर्भ, कुश, कास, गुनरा ( गोनरख ), इत्कट ( सुगन्धि तृण, हरद्वारी तृण ) इन औषधि द्रव्यों के मूल का क्वाथ बना कर पिलाना चाहिए। इससे दुग्धोत्पत्ति होती है ॥ ५७ ॥

**विमर्श**—काश्यप-संहिता में दुग्धोत्पत्ति के लिए कुछ भिन्न बातों का वर्णन किया गया है पर उनका चरक से ही मिलता-जुलता सिद्धान्त है, यथा—'शोधनाद्वा स्वभावाद्वा यस्याः क्षीरं विशुध्यति। तस्याः क्षीरप्रजनने प्रयतेत विचक्षणः ॥ मधुराण्यन्नपानानि द्रवाणि लवणानि च। मद्यानि सीधुवर्ज्यानि शाकं सिद्धार्थकादृते ॥ वाराहमाहिषादूर्ध्वं मांसान्नान्यरसो हितः। लशुनानां पलाण्डूनां सेवनं शयनं सुखम् ॥ क्रोधाध्वभयशोकानामायासानाञ्च वर्जनम्।

आज-कल जिनका दूध बढ़ाने के लिए अधिक प्रयोग होता है उन द्रव्यों का प्रयोग योगरत्नाकर में वर्णन किया गया है। जैसे—'भूमिकुष्माण्डमूलस्य क्षीरपिष्टस्य वा रसम्। पिबेत् सशर्करं तस्याः क्षीरं बहु विवर्धते॥ शतावरी क्षीरपिष्टा पीता स्तन्यविवर्धिनी। वनकार्पासकेक्षूणां मूलं सौवीरकेण वा॥ विदारिकन्दं सुरया, पिबेद् वा स्तन्यवर्धनम्।'

**धात्री तु यदा स्वादुबहुलशुद्धदुग्धा स्यात्तदा स्नातानुलिप्ता शुक्लवस्त्रं परिधायैन्द्रीं ब्राह्मीं शतवीर्यां सहस्रवीर्याममोघामव्यथां शिवामरिष्टां वाट्यपुष्पीं विष्वक्सेनकान्तां वा बिभ्रत्योषधिं कुमारं प्राङ्मुखं प्रथमं दक्षिणं स्तनं पाययेत्। इति धात्रीकर्म ॥ ५८ ॥**

धात्रीकर्म — जब धात्री अधिक मधुर और शुद्ध दूध वाली मिल जाय तो दूध पिलाने के पूर्व स्नान कर ले अपने शरीर एवं स्तन-मण्डल पर चन्दन का लेप कर ले और सफेद धुला हुआ वस्त्र धारण कर ऐन्द्री ( दिव्य औषधि ), ब्राह्मी, शतवीर्या ( नील दूब ), सहस्रवीर्या ( सफेद दूब ), अमोघा ( पाटला ), अव्यथा ( गुडूची ), शिवा ( हर्रे ), अरिष्टा, वाट्यपुष्पी ( महाबला ), विश्व-

१. 'विष्वक्सेनकान्तामिति बिभ्रत्योषधीः' इति पा०।

क्सेनकान्ता ( वाराही कन्द ) इन दस औषधियों को या जो उपलब्ध हो सकें उन औषधियों को धारण कर पूर्व मुख बैठकर बालक को पहले दक्षिण स्तन का दूध पिलावें। इस प्रकार धात्रीकर्म बताया गया है ॥ ५८ ॥

**अतोऽनन्तरं कुमारागारविधिमनुव्याख्यास्यामः—वास्तुविद्याकुशलः प्रशस्तं रम्यमतमस्कं निवातं प्रवातैकदेशं दृढमपगतश्वापदपशुदंष्ट्रिमूषिकपतङ्गं सुविभक्तसलिलोलूखलमूत्रवर्चःस्थानस्नानभूमिमहानसमृतुसुखं यथर्तुशयनासनास्तरणसंपन्नं कुर्यात्; तथा सुविहितरक्षाविधानबलिमङ्गलहोमप्रायश्चित्तं शुचिवृद्धवैद्यानुरक्तजनसंपूर्णम् । इति कुमारागारविधिः ॥ ५९ ॥**

कुमारागार-वर्णन ( **Pediatric Ward** ) — अब इसके बाद बालक के रहने वाले घर की विधि का व्याख्यान करेंगे। जो वास्तुविद्या में कुशल ( Engineer ) पुरुष, श्रेष्ठ, सुन्दर, अन्धकार-रहित अर्थात् जिसमें सूर्य की किरणें प्रवेश करती हों, निवात ( तेज हवा बालक के शरीर में लगने योग्य न हो ) पर एक स्थान में प्रवात ( प्रचुर वायु का प्रवेश हो ), ऐसा दृढ़ और जहाँ कुत्ता या अन्य हिंसक पशु, मच्छर, चूहा, पतंग ( टिड्डी या फतिंगी ) न जा सकें। जहाँ अलग-अलग विभागपूर्वक जल का स्थान, ऊखल रखने का स्थान, मूत्रालय, शौचालय, स्नानागार और रसोई घर अलग-अलग हों। प्रत्येक ऋतु में सुखकारी और ऋतु के अनुसार जहाँ शयन, आसन, विस्तरा रक्खा हो, ऐसा बालक के रहने के लिए घर बनावे और उस घर में विधिपूर्वक रक्षाविधान, बलि, मङ्गल, होम प्रायश्चित्त हो चुका हो ऐसे कुमारागार में पवित्र, वृद्ध, वैद्य और प्रेम करने वाले हितैषी व्यक्तियों से भरा होना चाहिए। इस प्रकार कुमारागार विधि बताई गई है ॥ ५९ ॥

**शयनासनास्तरणप्रावरणानि कुमारस्य मृदुलघुशुचिसुगन्धीनि स्युः; स्वेदमलजन्तुमन्ति मूत्रपुरीषोपसृष्टानि च वर्ज्यानि स्युः; असति संभवेऽन्येषां तान्येव च सुप्रक्षालितोपधानानि सुधूपितानि शुद्धशुष्काण्युपयोगं गच्छेयुः ॥ ६० ॥**

बालक के योग्य शयनादि — कुमार की शय्या, आसन, बिछौना, प्रावरण ( ओढ़ने का वस्त्र या पहनने का वस्त्र ), मृदु, लघु, पवित्र अर्थात् स्वच्छ और सुगन्धित होने चाहिए, जिस शयन, आसन, विस्तरा, ओढना आदि में पसीना सूख गया हो, गन्दा और जिसमें मल-मूत्र लग गया हो उसे बालक के व्यवहार में नहीं लाना चाहिए। ऐसे दूषित गन्दे वस्त्र को त्याग कर नूतन वस्त्र बालक के कार्य में लाना चाहिए। पर यदि परिस्थितिवश नूतन वस्त्रों का प्रबन्ध न हो सके तो उन्हीं वस्त्रों को अच्छी प्रकार धोकर सुखा लें और उसमें धूपन द्रव्यों का धूप लगायें और सूख जाने पर बालक के कार्य में लावे ॥ ६० ॥

**विमर्श**—गन्दे वस्त्र के प्रयोग से बालक को Contagious Disease होने का भय रहता है—विशेषकर चर्मरोग। अतएव जहाँ तक सम्भव हो तो शुद्ध वस्त्र का प्रयोग करना चाहिए।

**धूपनानि पुनर्वाससां शयनास्तरणप्रावरणानां च यवसर्षपातसीहिङ्गुगुग्गुलुवचाचोरकवयःस्थागोलोमीजटिलापलङ्कषाशोकरोहिणीसर्पनिर्मोकाणि घृतयुक्तानि स्युः ॥ ६१ ॥**

धूपन द्रव्य — कपड़े शय्या, विस्तरे और ओढ़ने के वस्त्रों को जौ, सरिसों, तीसी, हींग, गुग्गुलु, वचा, चोरपुष्पी, वयस्था ( ब्राह्मी ), गोलोमी ( श्वेत दूब ), जटामांसी, पलङ्कषा ( सामान्य गुगुल ), अशोक, कुटुकी, सांप की केंचुल इन द्रव्यों का चूर्ण बनाकर घृत मिलाकर धूपित करना चाहिए ॥ ६१ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त द्रव्यों का Fumigation के लिए प्रयोग किया जाता है। इनसे संक्रामक रोगों के कीटाणुओं की मरने की संभावना रहती है।

**मणयश्च धारणीयाः कुमारस्य खड्गरुरुगवयवृषभाणां जीवतामेव दक्षिणेभ्यो विषाणेभ्योऽग्राणि गृहीतानि स्युः; ऐन्द्र्याद्याश्चौषधयो जीवकर्षभकौ च, यानि चान्यान्यपि ब्राह्मणाः प्रशंसेयुरथर्ववेदविदः ॥ ६२ ॥**

धारणीय मणियां — बालकों को मणियाँ धारण करानी चाहिए। जीते हुए गेड़ा, हरिण, नील गाय, सांड़ इनमें किसी एक का या सभी के दाहिने सींग के अग्रभाग को लेकर बालक को धारण कराना चाहिए। तथा ऐन्द्री आदि औषधियों और जीवक, ऋषभक को धारण कराना चाहिए। इन औषधियों के अतिरिक्त और जिन-जिन औषधियों का धारण करना अथर्ववेद के ज्ञाता ब्राह्मण ( पण्डित ) बतावें उन सभी औषधियों को धारण करावें ॥ ६२ ॥

**विमर्श**—मणियां अनेक प्रकार की होती हैं, ग्रह के अनुसार उसको धारण कराया जाता है। इसका वर्णन रसरत्नसमुच्चय में किया गया है यथा—'माणिक्यमुक्ताफलविद्रुमाणि, तार्क्ष्यं च पुष्पं भिदुरं च नीलम्। गोमेदकं चाथ विदूरकं च क्रमेण रत्नानि नवग्रहाणाम् ॥'

*** क्रीडनकानि खलु कुमारस्य विचित्राणि घोषवन्त्यभिरामाणि चागुरूणि चातीक्ष्णाग्राणि चानास्यप्रवेशीनि चाप्राणहराणि चावित्रासनानि स्युः ॥ ६३ ॥**

बालकों के लिए खिलौने [ Entertainment of the Babies ] — शिशु के लिए खिलौने अनेक प्रकार के होने चाहिए। कुछ शब्द करने वाले, देखने में मनोहर, हल्के, जिसका अग्रभाग तेज न हों, जो मुख के अन्दर प्रवेश न कर सकें। ऐसे खिलौने न हों जो मृत्यु के कारण हों और जो बालक को भय उत्पन्न करने वाले हों, इस तरह अनेक प्रकार के खिलौने बालक को देने चाहिए ॥ ६३ ॥

*** न ह्यस्य वित्रासनं साधु। तस्मात्तस्मिन् रुदत्यभुञ्जाने वाऽन्यत्र विधेयतामगच्छति राक्षसपिशाचपूतनाद्यानां नामान्याह्वयता कुमारस्य वित्रासनार्थं नामग्रहणं न कार्यं स्यात् ॥ ६४ ॥**

बालकों में भय उत्पन्न करना उचित नहीं है ( Avoid Fear Psycosis ) यदि बालक रोता हो या भोजन न करता हो या और किसी आज्ञा का पालन न करता हो तो राक्षस, पिशाच, पूतना आदि ग्रहों का नाम लेकर पुकारते हुए कुमार को डराना नहीं चाहिए ॥ ६४ ॥

**विमर्श**—डर का प्रादुर्भाव बचपन से ही हो गया तो बच्चे के व्यक्तित्व ( Personality ) को बढ़ने का सम्भवतः पूरा अवकाश न मिले।

*** यदि त्वातुर्यं किञ्चित् कुमारमागच्छेत् तत् प्रकृतिनिमित्तपूर्वरूपलिङ्गोपशयविशेषैस्तत्त्वतोऽनुबुध्य सर्वविशेषानातुरौषधदेशकालाश्रयानवेक्षमाणश्चिकित्सितुमारभेतैनं मधुरमृदुलघुसुरभिशीतशङ्करं कर्म प्रवर्तयन्। एवंसात्म्या हि कुमारा भवन्ति। तथा ते शर्म लभन्ते चिराय। अरोगे त्वरोगवृत्तमातिष्ठेद्देशकालात्मगुणविपर्ययेण वर्तमानः, क्रमेणासात्म्यानि परिवर्त्योपयुञ्जानः सर्वाण्यहितानि वर्जयेत्। तथा बलवर्णशरीरायुषां संपदमवाप्नोतीति ॥ ६५ ॥**

बालकों के रोग का चिकित्सा-सिद्धान्त — यदि संयोगवश बालक को कोई रोग हो जाय तो बालक की प्रकृति या रोग की प्रकृति, दूष्य, निमित्त ( रोग का कारण ), पूर्वरूप, रूप, उपशय इन रोग-परीक्षात्मक विधियों से रोग का निश्चय कर सभी विशेषताओं को ध्यान में रखते

हुए, आतुर ( रोगी ), औषध, देश, काल, रोग का आश्रय ( देश, स्थान ) आदि को देखते हुए चिकित्सा प्रारम्भ करे। बालकों की चिकित्सा में मधुर, मृदु, लघु, सुरभि ( सुगन्धि ), शीत और आनन्ददायक कर्म करते हुए बालकों की चिकित्सा प्रारम्भ करे। बालक मधुर, मृदु, लघु, सुगन्धित, शीतात्मक द्रव्यों से सात्म्य रखने वाला होता है। इस प्रकार के द्रव्यों से चिकित्सा करने पर बहुत शीघ्र ही बालक स्वस्थ और कल्याणयुक्त हो जाता है। यदि बालक स्वस्थ है तो देश, काल और अपने गुण ( प्रकृति ) के विपरीत आहार-विहार का सेवन करते हुए स्वस्थ-वृत्त का पालन करावें। यदि मधुरादि द्रव्यों से विपरीत द्रव्यों का सात्म्य बालक को हो गया हो तो भी वह अहितकर होता है। अतः इसे असात्म्य कहा जाता है। उस असात्म्य को क्रमशः त्याग करते हुए सात्म्य मधुरादि द्रव्यों का सेवन करते हुए सभी अहितकर आहार-विहार का त्याग करे। इस प्रकार असात्म्य आहार-विहार को क्रमशः छोड़ कर सात्म्य आहार-विहार का क्रमशः सेवन करने वाला बालक बल, वर्ण, शरीर और आयु की श्रेष्ठता को प्राप्त करता है ॥ ६५ ॥

**विमर्श**—विस्तार से काश्यपसंहिता के वेदनाध्याय में बाल रोगों के ज्ञान करने का उपाय बताया गया है, जैसे—'बालकानामवचसां विविधा देहवेदनाः। प्रादुर्भूताः कथं वैद्यो जानीयाल्लक्षणार्थतः ॥' इस प्रश्न के उत्तर में काश्यप ने बताया है—

'भृशं शिरः स्पन्दयति निमीलयति चक्षुषी। अवकूजत्यरतिमानस्वप्नश्च शिरोरुजि ॥ कर्णौ स्पृशति हस्ताभ्यां शिरो भ्रमयते भृशम्। अरत्यरोचकास्वप्नैर्जानीयात् कर्णवेदनाम् ॥ लालास्रवणमत्यर्थं स्तनद्वेषारतिव्यथाः। पीतमुद्गिरति क्षीरं नासाश्वासी मुखामये॥ पीतमुद्गिरति स्तन्यं विष्टम्भिश्लेष्मसेवनम्। ईषज्ज्वरोऽरुचिर्ग्लानिः कण्ठवेदनयाऽर्दिते ॥ लालास्रावोऽरुचिर्ग्लानिः कपोले श्वयथुर्व्यथा। मुखस्य विवृतत्वं च जानीयादधिजिह्विकाम् ॥ ज्वरारुचिमुखस्रावा निष्टनेच्च गलग्रहे। कण्डु(ण्ठ)के श्वयथुः कण्ठे ज्वरारुचिशिरोरुजः ॥ मुहुर्नमयतेऽङ्गानि जृम्भते कासते मुहुः। धात्रीमालीयतेऽकस्मात् स्तन्यं(नम्) नात्यभिनन्दति ॥ प्रस्रावोष्णत्ववैवर्ण्ये ललाटस्यातितप्तता। अरुचिः पादयोः शैत्यं ज्वरे स्युः पूर्ववेदनाः ॥ देहवैवर्ण्यमरतिर्मुखग्लानिरनिद्रता। वातकर्मनिवृत्तिश्चेत्यतीसाराग्रवेदनाः। स्तनं व्युदस्यते रौति चोत्तानश्चावभज्यते। उदरस्तब्धता शैत्यं मुखस्वेदश्च शूलिनः ॥ अनिमित्तमभीक्ष्णं च यस्योद्गारः प्रवर्तते। निद्राजृम्भापरीतस्य छर्दिस्तस्योपजायते ॥ निष्टनत्युरसाऽत्युष्णं श्वासस्तस्योपजायते। अकस्मान्मारुतोद्गारः कृशे हिक्का प्रवर्तते ॥ स्तनं पिबति चात्यर्थं न च तृषि(ष्य)ति रोदिति। शुष्कौष्ठतालुस्तोयेप्सुर्दुर्बलस्तृष्णयाऽर्दितः ॥ विशालस्तब्धनयनः पर्वभेदारतिक्लमी। संरुद्धमूत्रानिलविट् शिशुरानाहवेदनी ॥ अकस्माद्दहसनमपस्माराय कल्पते। प्रलापारतिवैचित्त्यैरुन्मादं चोपलक्षयेत् ॥ रोमहर्षोऽङ्गहर्षश्च मूत्रकाले च वेदना। मूत्रकृच्छ्रे दशत्योष्ठौ बस्तिं स्पृशति पाणिना ॥ गौरवं बद्धता जाड्यमकस्मान्मूत्रनिर्गमः। प्रमेहे मक्षिकाका(क्रा)न्तं मूत्रं श्वेतं घनं तथा। बद्धपक्वपुरीषत्वं सरक्तं वा कृशात्मनः। गुदनिष्पीडनं कण्डूं तोदं चार्शसि लक्षयेत् ॥ सशर्करातिमूत्रत्वं मूत्रकाले च वेदना। प्रततं रोदिति क्षामस्तं ब्रूयादश्मरीगदम् ॥ रक्तमण्डलकोत्पत्तिस्तृष्णा दाहो ज्वरोऽरतिः। स्वादुशीतोपशायित्वं विसर्पस्याग्रवेदनाः ॥ दह्यन्तेऽङ्गानि सूच्यन्ते भज्यन्ते निष्टनत्यति। विसूचिकायां बालानां हृदि शूलं च वर्धते ॥ शिरो न धारयति यो भिद्यते जृम्भते मुहुः। स्तनं पिबति नात्यर्थं ग्रथितं छर्दयत्यपि ॥ विषादाध्मानारुचिभिर्विद्यादलसकं शिशोः। विसूचिकालसकयोर्दुर्ज्ञाने लक्षणौषधे ॥ दृष्टिव्याकुलता तोदशोथशूलाश्रुरक्तताः। सुप्तस्य चोपलिप्यन्ते चक्षुषी चक्षुरामये ॥ घर्षत्यङ्गानि शयने रोदितीच्छति मर्दनम्। शुष्ककण्ड्वर्दितं विद्यात्ततश्चार्द्रा प्रवर्तते ॥ सुखायते मृज्यमानं मृज्यमानं च शूयते। शूनं स्रवति सस्योढा(?)मार्द्रायां शूलदाहवत् ॥ स्तैमित्यमरुचिर्निद्रा गात्रपाण्डुकताऽरतिः। रमणाशनशय्यादीन् धात्रीं च द्वेष्टि नित्यशः ॥ अज्ञातः

खातरूपश्च खातश्चाखातदर्शनः। आमस्यैतानि रूपाणि विद्याद्वैद्यो भविष्यतः॥ नाभ्यां समन्ततः शोथः श्वेनाक्षिनखवक्त्रता। पाण्डुरोगेऽग्निसादश्च श्वयथुश्चाक्षिकूटयोः॥ पीतचक्षुर्नखमुखविण्मूत्रः। कामलार्दितः। उभयत्र निरुत्साहो नष्टाग्निरुधिरस्पृहः॥ मूर्च्छाप्रजागरच्छर्दिधात्रीद्वेषारतिभ्रमैः। वित्रासोद्वेगतृष्णाभिर्विद्याद्बाले मदात्ययम्॥ मुहुर्मुखेनोच्छ्वसिति पीत्वा पीत्वा स्तनं तु यः। स्रवतो नासिके चास्य ललाटं चाभितप्यते॥ स्रोतांस्यभीक्ष्णं स्पृशति पीनसे क्षौति कासते। उरोघाते तथैव स्यान्निष्टनत्युरसाऽधिकम्॥ स्वस्थवृत्तपरो बालो न शेते तु यदा निशि। रक्तबिन्दुचिताङ्गश्च विद्यात्तं जन्तुकार्दितम्।

इस प्रकार निज रोगों के ज्ञान का साधन बताया गया है। यद्यपि वयस्थ मनुष्यों में जो-जो रोग होते हैं वे प्रायः सभी बालकों में पाये जाते हैं किन्तु विशेषकर उपर्युक्त रोग ही बालकों में पाये जाते हैं। जैसा कि स्वयं काश्यप ने ही कहा है :—'इत्येता विविधाः प्रोक्ता वेदना बालदेहजाः। प्रायोद्भवानां रोगाणां काश्यपेन महर्षिणा॥

इसके अतिरिक्त आगन्तु कारणों में ग्रहबाधाजन्य रोग भी बालक को होते हैं जिसके कारण अग्रांकित 'असज्जनेन संसर्गं याति संभोजनं तथा। मृतापत्यावकीर्णीभिः परवृद्ध्यसहिष्णुभिः॥ अमङ्गलानि घोराणि पश्यत्याचरतेऽपि च। सेवते विपरीतानि मृत्युं चोदयते शिशुः॥'

ग्रहबाधा के विशेष लक्षण बालकों में इस प्रकार पाये जाते हैं, यथा—'रोदित्यकस्माद्धसतिच्छायाशीलविपर्ययः। अल्पाशितोऽतिविण्मूत्रस्त्वविण्मूत्रविपर्यये॥ भविष्यतां निमित्तानि ग्रहाणां वेदनाश्च ताः। न शिरो धारयति स क्षिपत्यङ्गानि दुर्बलः॥ श्वासाध्मानपरीताभ्यामन्तवच्चोपलक्ष्यते। विनोदमानो बहुधा विनोदं नाभिनन्दति॥ तृट्प्रमीलकनिद्रार्त्तः कूजत्यपि कपोतवत्।'

ग्रहों का विशेष वर्णन सुश्रुत उत्तरतंत्र में और रावणकृत कुमारतंत्र में देखना चाहिए। वहाँ विस्तार से लक्षण और चिकित्सा बताई गई है। इस प्रकार बालकों के रोग का ज्ञान करना चाहिए।

**एवमेनं कुमारमायौवनप्राप्तेर्धर्मार्थकौशलागमनाच्चानुपालयेत्॥ ६६॥**

युवावस्था तक अवश्य पालनीय कर्म — इस प्रकार कुमार को युवावस्था प्राप्ति तक (सोलह वर्ष तक) धर्म और अर्थ की कुशलता प्राप्त हो सके ऐसे नियमों का पालन कराते हुए उसकी रक्षा करे॥ ६६॥

**॥ इति पुत्राशिषां समृद्धिकरं कर्म व्याख्यातम्। तदाचरन् यथोक्तैर्विधिभिः पूजां यथेष्टं लभतेऽनसूयक इति॥ ६७॥**

नियम-पालन का फल — इस प्रकार पुत्र की शुभकामना के लिए बालक की सभी प्रकार के समृद्धिकर कार्यों की व्याख्या कर दी गयी है। उसका यथोक्त विधिपूर्वक आचरण करता हुआ, दूसरे के गुणों में दोष का आरोप न करने वाला अपने मन के अनुकूल उत्तम पूजा-प्रतिष्ठा प्राप्त करता है॥ ६७॥

**विमर्श**—उपर्युक्त गद्य में बालक के भावी जीवन के लिए कर्त्तव्य बताये हैं। यह भी आजकल Social Medicine का ही भाग माना जा रहा है।

**तत्र श्लोकौ—**

**॥ पुत्राशिषां कर्म समृद्धिकारकं यदुक्तमेतन्महदर्थसंहितम्।**
**तदाचरन् ज्ञो विधिभिर्यथातथं पूजां यथेष्टं लभतेऽनसूयकः॥ ६८॥**

अध्याय उपसंहार — अर्थों ( प्रयोजनों ) के साथ बहुत श्रेष्ठ यह पुत्र की शुभकामनाओं का समृद्धिकारक कर्म कहा गया है। उसका नियम पूर्वक आचरण करने वाला दूसरे की निन्दा न करने वाला विद्वान् पुरुष अपनी इच्छा के अनुसार उत्तम प्रतिष्ठा को प्राप्त करता है॥ ६८ ॥

**॥ शरीरं चिन्त्यते सर्वं दैवमानुषसंपदा। सर्वभावैर्यतस्तस्माच्छारीरं स्थानमुच्यते ॥ ६९ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते शारीरस्थाने जाति-सूत्रीयं शारीरं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

इति शारीरस्थानं संपूर्णम् ॥ ४ ॥

शारीर स्थान की निरुक्ति — सभी सभ्य उपायों द्वारा देवसम्पत् ( परमात्मा आदि ) मनुष्यसम्पत् ( पुरुषार्थ ) इन दोनों सम्पदों से सभी प्राणिमात्र शरीर की चिन्ता ( विचार ) करते हैं अतः इस स्थान का नाम शारीर स्थान रखा गया है ॥ ६९ ॥

चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के शारीर स्थान में जातिसूत्रीय शारीर नामक आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

**इस प्रकार शारीरस्थान समाप्त हुआ ॥ ४ ॥**

# इन्द्रियस्थानम्

## अथ प्रथमोऽध्यायः

**अथातो वर्णस्वरीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेय ॥ २ ॥**

अब वर्णस्वरीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥१-२॥

**विमर्श**—शारीरस्थान के जातिसूत्रीय अध्याय में बालकों की दीर्घायुपरीक्षा का लक्षण बताया गया है। अरिष्ट के द्वारा भी आयु का ज्ञान किया जाता है अतः आयु परीक्षार्थ इन्द्रियस्थान का वर्णन किया गया है। या आगे चिकित्सास्थान का वर्णन किया जायगा। चिकित्सा साध्य रोगों की होती है न कि असाध्य रोगों की। अतः साध्यासाध्य-निर्णयार्थ इन्द्रियस्थान का वर्णन किया जाता है। इन्द्रिय शब्द का अर्थ—'इन्द्रः प्राणस्तस्य लिङ्गमिन्द्रियम्।' या 'इन्द्रोऽन्तरात्मा तस्य लिङ्गमिन्द्रियं रिष्टम्' जीवात्मा या प्राण का लिङ्ग ( बोधक ) मृत्यु ही होती है, मृत्यु होने पर जब आत्मा शरीर से अलग हो जाती है तब शरीर निष्क्रिय हो जाता है अतः आत्मा की सत्ता अलग माननी पड़ती है। रिष्ट और अरिष्ट पर्यायवाचक शब्द हैं अतः 'इन्द्रियस्य रिष्टस्य स्थानमिन्द्रियस्थानमिति' और 'नियतमरणख्यापकं लिङ्गमरिष्टम्' जिसके द्वारा निश्चित मरण का ज्ञान हो उसे अरिष्ट कहा जाता है। जैसा कि सुश्रुत ने बताया है—'फलाग्निजलवृष्टीनां पुष्पधूमाम्बुदा यथा। ख्यापयन्ति भविष्यत्त्वं तथा रिष्टानि पञ्चताम् ॥ तानि सौक्ष्म्यात् प्रमादाद्वा तथैवाशु व्यतिक्रमात्। गृह्यन्ते नोद्गतान्यज्ञैर्मुमूर्षोर्न त्वसंभवात् ॥ ध्रुवं तु मरणं रिष्टे ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥ नक्षत्रपीडा बहुधा यथाकालं विपच्यते। तथैवारिष्टपाकं च ब्रुवते बहवो जनाः ॥ असिद्धिमाप्नुयाल्लोके प्रतिकुर्वन् गतायुषः। अतोऽरिष्टानि यत्नेन लक्षयेत् कुशलो भिषक् ॥ ( सु. सू. अ. २८ )। इस स्थान में मृत्युसूचक वर्ण, स्वर, गन्ध, रस, स्पर्श आदि की विकृतियों का उल्लेख किया जायगा। इनमें वर्ण और स्वर की विकृति अन्य विकृतियों की अपेक्षा अधिक स्पष्ट होती हैं अतः सर्वप्रथम वर्णस्वरीय अध्याय का प्रारम्भ किया गया है।

इन्द्रियस्थान का महत्त्व चिकित्सा में Prognosis की दृष्टि से सर्वविदित है।

**ॐ इह खलु वर्णश्च स्वरश्च गन्धश्च रसश्च स्पर्शश्च चक्षुश्च श्रोत्रंच घ्राणंच रसनंच स्पर्शनं च सत्त्वं च भक्तिश्च शौचं च शीलं चाचारश्च स्मृतिश्चाकृतिश्च प्रकृतिश्च विकृतिश्च बलं च ग्लानिश्च मेधा च हर्षश्च रौक्ष्यं च स्नेहश्च तन्द्रा चारम्भश्च गौरवं च लाघवं च गुणाश्चाहारश्च विहारश्चाहारपरिणामश्चोपायश्चापायश्च व्याधिश्च व्याधिपूर्वरूपं च वेदनाश्चोपद्रवाश्च च्छाया च प्रतिच्छाया च स्वप्नदर्शनं च दूताधिकारश्च पथि चौत्पातिकं चातुरकुले भावावस्थान्तराणि च भेषजसंवृत्तिश्च भेषजविकारयुक्तिश्चेति परीक्ष्याणि प्रत्यक्षानुमानोपदेशैरायुषः प्रमाणावशेषं जिज्ञासमानेन भिषजा ॥ ३ ॥**

---

१. 'भेषजं च भेषजप्रवृत्तिश्च भेषजाधिकारे युक्तिश्च' इति पा०।

## ( १ ) इन्द्रियस्थानविषयक सामान्यचर्चा

## ( General Consideration Regarding Prognosis )

इन्द्रियस्थान में वक्तव्य विषयों की सूची — इस स्थान में वर्ण, स्वर, गन्ध, रस, स्पर्श, चक्षु, श्रोत्र ( कान ), घ्राण, रसन, स्पर्शन, ये ५ इन्द्रियाँ, मन, भक्ति ( अभिलाषा ), शौच ( पवित्रता ), शील ( सहज आचरण ), आचार ( आचरण ), स्मरणशक्ति, प्रकृति ( स्वभाव ), विकृति ( शरीर एवं मन की विकृति ), मेधा (धारणाशक्ति), बल, ग्लानि (हर्षाभाव), आकृति ( शरीर का आकार ), हर्ष ( प्रसन्नता ), रौक्ष्य ( शरीर में रूक्षता का होना ), स्नेह (चिकनापन), तन्द्रा (निद्रा), आरम्भ ( क्रियायों में प्रवृत्ति या अरिष्टोत्पत्ति का आरम्भ ), गौरव ( धातुओं में गुरुता ), लाघव ( शरीर में हलकापन ), गुण ( शारीरिक गुण मृदु, तीक्ष्ण, शीत, उष्ण आदि ), आहार ( चतुर्विध आहार ), विहार ( घूमना, फिरना, बैठना, शयन आदि ), आहार-परिणाम ( खाये हुए आहार का पाचन ), उपाय ( रोगों का संकर होना ), अपाय ( रोगनिवृत्ति ), व्याधि, व्याधिपूर्वरूप, वेदना, उपद्रव ( रोगों का ), छाया, प्रतिच्छाया, स्वप्न देखना, दूताधिकार, मार्ग में औत्पातिक वस्तुओं का देखना, रोगी के घर की विभिन्न वस्तुओं को विभिन्न अवस्था में देखना, भेषजसंवृत्ति ( औषध का प्रभाव ), भेषजविकारयुक्ति ( औषधों का योग किस रोग में किस प्रकार करना चाहिए ), इन परीक्षा करने योग्य विषयों की परीक्षा आयु के प्रमाण-विशेष जानने की इच्छा रखने वाले वैद्य को प्रत्यक्ष, अनुमान और आप्तोपदेश से करनी चाहिए ॥ ३ ॥

**विमर्श**—यहाँ इन्द्रियों के विषय और इन्द्रिय दोनों का वर्णन किया गया है। यद्यपि इन्द्रिय कहने से विषयों का बोध स्वतः हो जाता है तथापि इन्द्रियाँ सभी अतीन्द्रिय होती हैं उनमें होने वाले लक्षण भी अव्यक्त होते हैं अतः जो इन्द्रिय-विषय व्यक्त हैं उनका वर्णन पृथक् और पहले किया गया है, उनमें भी जो अधिक व्यक्त हैं उनका पहले और जो क्रमशः अल्प व्यक्त हैं उनका बाद में वर्णन किया है।

यहाँ सभी वर्णादि शब्द असमस्त पढ़े गए हैं; जिससे यह स्पष्ट है कि वर्ण, स्वर आदि के अलग-अलग रिष्ट होते हैं, यदि समस्त रूप में सभी पढ़े गए होते तो वर्णादि का समुदाय निश्चित रिष्टसूचक होता। वर्ण शब्द से ग्लानि, हर्ष, रौक्ष्य और स्नेह का ग्रहण होता है, यथा—'वर्णग्रहणेन ग्लानिहर्षरौक्ष्यस्नेहा व्याख्याताः।' ( इन्द्रिय. अ. १-१३ )। स्वर से स्वराभाव का भी ग्रहण किया जाता है। इसी प्रकार गन्धाभाव और रसाभाव का भी अरिष्ट में ग्रहण किया जाता है। स्पर्श स्निग्ध, रूक्ष के ज्ञान के साथ मृदु एवं कठिन का भी ग्रहण किया जाता है। चक्षु आदि के अरिष्ट के कहने का तात्पर्य नेत्र आदि अधिष्ठान से जानना चाहिए।

यद्यपि भक्ति, शील आदि मन के ही विकार हैं, मन के ही ग्रहण से इनका ग्रहण हो जाना चाहिए; जैसे, 'भक्तिः शीलं शौचं द्वेषः स्मृतिर्मोहस्त्यागोऽमात्सर्यं भयं क्रोधस्तन्द्रोत्साहस्तैक्ष्ण्यं मार्दवं गाम्भीर्यमनवस्थितत्वमित्येवमादयः सत्त्वविकाराः।' ( शा. अ. ३ )। तथापि इन भक्ति आदि का स्वतन्त्र रिष्ट होना है यह समझाने के लिए मन से पृथक् भक्ति आदि का वर्णन किया गया है।

उपर्युक्त संस्कृत गद्य में आये हुए अरिष्ट-विषयों के निम्नलिखित उदाहरणों का संग्रह किया जा रहा है।

तन्द्रा ( निद्रा )—'हीयतेऽसुक्षये निद्रा नित्या भवति वा न वा।' ( च. इ. अ. ११-२४ )

आरम्भ—'श्वयथुर्यस्य कुक्षिस्थो हस्तपादं विसर्पति। ज्ञातिसङ्घं स संक्लेश्य तेन रोगेण हन्यते॥ ( च. इ. अ. ६-१२ )

गौरव—'निष्ठ्यूतं च पुरीषं च रेतश्चाम्भसि मज्जति ।' ( च. इ. अ. ९–१८ )

लाघव ( क्षय )—'क्षयं मांसानि गच्छन्ति गच्छत्यसृगपि क्षयम् ।' ( च. इ. १२–५० )

गुण–'गुणाः शरीरदेशानां शीतोष्णमृदुदारुणाः । विपर्यासेन लक्ष्यन्ते स्थानेष्वन्येषु तद्विधाः ॥' ( च. इ. अ. १२–५४ )

आहार—'आहारमुपयुञ्जानो भिषजा सूपकल्पितम् । यः फलं तस्य नाप्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥' ( च. इ. अ. १२–८ )

आहार-परिणाम—'दुर्बलो बहु भुङ्क्ते यो प्रागभुक्त्वाऽन्नमातुरः । अल्पमूत्रपुरीषश्च यथा प्रेतस्त-थैव सः ॥' ( च. इ. अ. ७–२२ )

उपाय—( संकर ) अनेक व्याधियों का लक्षण एकत्र उपस्थित होना जैसे—'सहसा ज्वरसन्ताप-स्तृष्णा मूर्च्छा बलक्षयः । विश्लेषणं च सन्धीनां मुमूर्षोरुपजायते ॥ ( च. इ. अ. ८–२३ )

अपाय—'व्याध्यपगमनमपायः' व्याधिका छूट जाना अपाय कहा जाता है। जैसे, 'यं नरं सहसा रोगो दुर्बलं परिमुञ्चति । संशयप्राप्तमात्रेयो जीवितं तस्य मन्यते ॥' ( च. इ. अ. ९–१५ )

व्याधि—'वाताष्ठीला सुसंवृत्ता तिष्टन्ती दारुणा हृदि । तृष्णयाऽभिपरीतस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥' ( च. इ. अ. १०–४ )

व्याधि-पूर्वरूप—'पूर्वरूपाणि सर्वाणि ज्वरोक्तान्यतिमात्रया । यं विशन्ति विशत्येनं मृत्युर्ज्वरपुरःस्सरः ॥' (च. इ. अ. ५–४) । 'अन्यस्यापि च रोगस्य पूर्वरूपाणि यं नरम् । विशन्त्यनेन कल्पेन तस्यापि मरणं ध्रुवम् ॥' ( च. इ. अ. ५–५ )

वेदना—'विजानाति न चेद् दुःखं न स रोगाद्विमुच्यते ।' ( च. इ. अ. ८–१९ )

छाया—'वायवी तु विनाशाय क्लेशाय महतेऽपि वा ।' ( च. इ. अ. ७–१३ )

प्रतिच्छाया—'छिन्ना भिन्नाकुलाच्छाया हीना वाऽप्यधिकापि वा । नष्टा तन्वी द्विधाच्छिन्ना विकृता विशिरा च या । एताश्चान्याश्च याः काश्चित् प्रतिच्छाया विगर्हिताः ॥' (च. इ. अ. ७।५–६)

स्वप्नदर्शन—'हिरण्यलाभः कलहः स्वप्ने बन्धपराजयौ..............इत्येते दारुणाः स्वप्ना रोगी यैर्याति पञ्चताम् ।' ( च. इ. अ. ५ )

दूताधिकार—'आतुरार्थमनुप्राप्तं खरोष्ट्ररथवाहनम् । दूतं दृष्ट्वा भिषग्विद्यादातुरस्य पराभवम् ॥ ( च. इ. अ. १२–१८ )

पथि चौत्पातिक—'पथच्छेदो विडालेन शुना सर्पेण वा पुनः । मृगद्विजानां.................. इत्यौत्पातिकमाख्यातं पथि वैद्यविगर्हितम् ॥' ( च. इ. अ. १२–२९–३१ )

आतुरकुले भावावस्थान्तराणि—'अग्निपूर्णानि पात्राणि भिन्नानि विशिखानि च । भिषङ्मुमूर्षतां वेश्म प्रविशन्नेव पश्यति ॥' ( च. इ. अ. १२–३४ )

भेषजसंवृत्ति—'यमुद्दिश्यातुरं वैद्यः संवर्तयितुमौषधम् । यतमानो न शक्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥' ( च. इ. अ. १२–६ )

भेषजविकारयुक्ति—'विज्ञातं बहुशः सिद्धं विधिवच्चावचारितम् । न सिध्यत्यौषधं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम् ॥' ( च. इ. अ. १२–७ )

इस प्रकार इन उपर्युक्त भावों की परीक्षा प्रत्यक्ष अनुमान और आप्तोपदेश से करनी चाहिए।

**※ तत्र तु खल्वेषां परीक्ष्याणां कानिचित् पुरुषमनाश्रितानि, कानिचिच्च पुरुषसंश्रयाणि। तत्र यानि पुरुषमनाश्रितानि तान्युपदेशतो युक्तितश्च परीक्षेत, पुरुषसंश्रयाणि पुनः प्रकृतितो विकृतितश्च ॥ ४ ॥**

**प्रकृति विकृति से परीक्षा** — इन परीक्ष्य भावों में कुछ भाव पुरुषों में आश्रित नहीं होते, और कुछ भाव पुरुषों में आश्रित रहते हैं। इनमें जो भाव पुरुषों में आश्रित नहीं होते उनकी

परीक्षा उपदेश ( आप्तोपदेश ) और युक्ति से करनी चाहिए। जो भाव पुरुषों में आश्रित रहते हैं उनकी परीक्षा प्रकृति से और विकृति से करनी चाहिए ॥ ४ ॥

**विमर्श**—पुरुषों में न रहने वाले भाव जैसे—दूत के अधीन अरिष्टज्ञान, रास्ते में अशुभसूचक उत्पातों का दर्शन, आतुर के गृह में खाट का उत्तान रखे रहना, अग्नि का घर से बाहर निकलना, माङ्गलिक वस्तुओं का घर से बाहर निकलना आदि हैं। पुरुष में रहने वाले भाव जैसे छाया, प्रभा, वर्ण, स्वर, स्पर्श आदि भाव हैं। उपदेश का आप्तोपदेश अर्थ है। युक्ति का तात्पर्य अनुमान प्रमाण से है। उपदेश जैसे—'आतुरार्थमनुप्राप्तं खरोष्ट्ररथवाहनम्। दूतं दृष्ट्वा भिषग्विद्यादातुरस्य पराभवम् ॥' ( च. इ. अ. १२।१९ ) युक्ति जैसे—'अत्यन्तरसिकं कायं भजन्ते नीलमक्षिकाः।' यदि शरीर पर अधिक मक्खियाँ बैठें तो अनुमान किया जाता है कि इसके शरीर में रस की अधिकता हो गई अतः इसका मृत्युकाल उपस्थित हो गया है। पुरुष में आश्रित भावों की परीक्षा प्रकृति एवं विकृति ज्ञान के द्वारा की जाती है।

**ॐ तत्र प्रकृतिर्जातिप्रसक्ता च, कुलप्रसक्ता च, देशानुपातिनी[1] च कालानुपातिनी च, वयोऽनुपातिनी च, प्रत्यात्मनियता चेति। जातिकुलदेशकालवयःप्रत्यात्मनियता हि तेषां तेषां पुरुषाणां ते ते भावविशेषा भवन्ति ॥ ५ ॥**

प्रकृति — इनमें प्रकृति १. जातिप्रसक्ता, २. कुलप्रसक्ता, ३. देशानुपातिनी, ४. कालानुपातिनी, ५. वयोऽनुपातिनी, ६. प्रत्यात्मनियता, इन ६ भेदों वाली होती है। उन-उन पुरुषों के वे वे वर्ण स्वरादि भाव जाति, कुल, देश, काल, वय और प्रत्यात्मनियत ( प्रतिपुरुष में रहने वाली प्रकृति ) से विभिन्न पाए जाते हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—किसी भी व्यक्ति की प्रकृति में उपर्युक्त भावों का प्रभाव पड़ता ही है। उन भावों की तुलना आधुनिक दृष्टि से इस प्रकार हो सकती हैं—जाति (Race), कुल ( Family Disposition ), देश ( Land, & Patient ), काल ( Season ), वय ( Age ), प्रत्यात्मनियता ( Personal Habit )

**ॐ विकृतिः पुनर्लक्षणनिमित्ता च, लक्ष्यनिमित्ता च निमित्तानुरूपा च ॥ ६ ॥**

विकृति — १. लक्षणनिमित्ता, २. लक्ष्यनिमित्ता, ३. निमित्तानुरूपा, यह तीन प्रकार की विकृति होती है ॥ ६ ॥

**ॐ तत्र लक्षणनिमित्ता नाम सा यस्याः शरीरे लक्षणान्येव हेतुभूतानि भवन्ति दैवात्; लक्षणानि हि कानिचिच्छरीरोपनिबद्धानि भवन्ति, यानि हि तस्मिंस्तस्मिन् काले तत्राधिष्ठानमासाद्य तां तां विकृतिमुत्पादयन्ति ॥ ( १ ) ॥**

( १ ) लक्षणनिमित्ता — इनमें लक्षणनिमित्ता विकृति वह है जिसमें शरीर में पूर्वजन्मकृत कर्म के अनुसार कारण के सदृश अरिष्ट-लक्षण ही उत्पन्न होते हैं। ये कुछ लक्षण शरीर से सम्बन्धित रहते हैं जो विकृति उत्पादक समय में शरीर के भिन्न-भिन्न प्रदेश में अपना स्थान बनाकर विकृति ( रोग ) उत्पन्न करते है ॥ (१) ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जो विकृति शरीर में उत्पन्न लक्षणों के आधार पर ही निर्धारित की जाती है उसे लक्षण निमित्त विकृति कहा जाता है। इस प्रकार की विकृति के ज्ञान का कारण लक्षण ही होते हैं। उदाहरण के लिए नख के ऊपर रेखाएँ और कमलपुष्पाकृति लक्षणों का प्रगट होना, राज्य, धन, गमन, वध, बन्धन रूप विकृति होने का सूचक है। ये लक्षण भाग्यवश होते हैं जिसका ज्ञापक सामुद्रिक शास्त्र है। इसी प्रकार अरिष्ट भी लक्षण निमित्त होते हैं। इसमें

१. 'दशानुपातिनी' इति गङ्गाधरसंमतः पाठः।

भी भाग्य ही कारण होता है । जब शरीर में लक्षण प्रगट होते हैं तो अरिष्ट का ज्ञान होता है । जैसे—'भ्रुवोर्वा यदि वा मूर्ध्नि सीमन्तावर्तकान् बहून् । अपूर्वानकृतान् व्यक्तान् दृष्ट्वा मरणमादिशेत् ॥ त्र्यहमेतेन जीवन्ति लक्षणेनातुरा नराः । अरोगाणां पुनस्त्वेतत् षड्रात्रं परमुच्यते ॥'

( च. इ. अ. ८ । ६।७ )

*** लक्ष्यनिमित्ता तु सा यस्या उपलभ्यते निमित्तं[1] यथोक्तं निदानेषु ॥ ( २ ) ॥**

**( २ )** लक्ष्यनिमित्ता — लक्ष्यनिमित्ता विकृति उसे कहते हैं जिसका कारण प्राप्त होता है । जैसा कि निदान स्थान में कहा है ॥ (२) ॥

**विमर्श**—लक्ष्यनिमित्ता विकृति उसे कहते हैं जो सकारण हो, अर्थात् जिसका कारण स्पष्ट हो । जैसे—रूक्ष, लघु, शीत, चञ्चल, विशद, खर वायु का गुण है, ऐसे आहार-विहार से वायु का कोप होता है । उसी प्रकार पित्त एवं कफ का भी ज्ञान करना चाहिए ।

*** निमित्तानुरूपा तु निमित्तार्थानुकारिणी या, तामनिमित्तां निमित्तमायुषः प्रमाणज्ञानस्येच्छन्ति भिषजो भूयश्चायुषः क्षयनिमित्तां प्रेतलिङ्गानुरूपां, यामायुषोऽन्तर्गतस्य[2] ज्ञानार्थमुपदिशन्ति धीराः । यां चाधिकृत्य पुरुषसंश्रयाणि मुमूर्षतां लक्षणान्युपदेक्ष्यामः । इत्युद्देशः । तं विस्तरेणानुव्याख्यास्यामः ॥ ७ ॥**

**( ३ )** निमित्तानुरूपा — जो निमित्त (हेतु) के अर्थ (कार्यजननरूप या कार्य-रोग-बोधन रूप) को अनुकरण करने वाली हो उस विकृति को निमित्तानुरूपा कहते हैं । यह विकृति रोगोत्पत्ति की निमित्त नहीं होती पर आयु के प्रमाण-ज्ञान में वह निमित्त होती है, ऐसी बात चिकित्सक गण मानते हैं । और आयु के क्षय के कारणभूत, मरणोन्मुख पुरुष के मृत्यु की ज्ञापिका, शरीरान्तर्गत आयु के ज्ञान के लिए जिस विकृति का उपदेश धीर ( विद्वान् ) गण करते हैं और जिस विकृति का आश्रय लेकर मरणोन्मुख पुरुष के शरीर में उत्पन्न होने वाले लक्षणों का उपदेश किया जायगा वे सभी विकृतियाँ संक्षेप में निमित्तानुरूपा विकृति कही जाती हैं । इनकी विस्तृत रूप से व्याख्या आगे के अध्यायों में की जायगी ॥ ७ ॥

**विमर्श**—जो निमित्त न होते हुए निमित्त के कार्यको करने वाला हो जैसे रूक्षादि वस्तुएँ वातकोपक होती हैं पर रूक्षादि वस्तुएँ वातशामक होने लगें अर्थात् किसी के शरीर में वात बढ़ा हुआ है और वातशामक औषधों से शान्त नहीं होता है पर यदि वातवर्द्धक रूक्षादि वस्तुओं का सेवन कराया गया तो उससे वात का शमन हो जाता है; इस प्रकार के कारण को निमित्तानुरूपा विकृति कहा जाता है । क्योंकि यहाँ वातशमन के लिए रूक्षादि निमित्त ( हेतु ) नहीं है पर निमित्त के अर्थ (वातशमन रूप अर्थ) का अनुकरण करता है । या नियमतः रोगवृत्त या स्वस्थवृत्त का पालन करते हुए भी और रोग-वृद्धि के कारणों का सेवन नहीं करते हुए भी दैव-वश वातादि दोष बढ़ कर उपद्रव उत्पन्न करते हैं ।

पित्तजन्य विकृति में शीत दुग्ध-घृतादि आहार और शीतल स्थानों में विहार करने पर भी पित्त और तज्जन्य विकृतियाँ बढ़ती जाती हैं, उसे निमित्तानुरूपा विकृति कहते हैं । क्योंकि पित्त के बढ़ने का कारण उष्ण आहार-विहार है पर यहाँ निमित्त उष्ण के अनुरूप ( अनुसार ) शीतल आहार-विहार भी पित्त को विकृत कर तज्जन्य रोग उत्पन्न करते हैं । इस विकृति से मृत्यु की सूचना मिलती है । कफज रोग भी अनिमित्त या अल्प निमित्त से होते हैं । जो कर्मज चिकित्सा

१. 'यथोक्तेषु' इति पा० ।

२. 'अन्तर्गतस्य लक्षणलक्ष्याभ्यामविज्ञेयस्य' इति गङ्गाधरः 'अन्तगतस्य' इति पा० ।

और शान्ति द्वारा शान्त हो जाते हैं। उनमें निमित्तानुरूपा विकृति नहीं होती। पर उत्तम चिकित्सा से जिसमें लाभ न हो उसमें यह विकृति मानी जाती है।

**तत्रादित एव वर्णाधिकारः। यद्यथा—कृष्णः, श्यामः[1], श्यामावदातः, अवदातश्चेति प्रकृतिवर्णाः शरीरस्य भवन्ति; यांश्चानुपरापेक्षमाणो[2] विद्यादनूकतोऽन्यथा वाऽपि निर्दिश्यमानांस्तज्ज्ञैः॥ ८॥**

## ( २ ) वर्णाधिकार

## ( Prognosis based on Colour )

प्राकृत वर्ण — सर्वप्रथम वर्ण का अधिकार अर्थात् वर्ण ( रूप ) के आश्रयीभूत, मरणोन्मुख मनुष्यों के शरीरगत वर्ण में होने वाली विकृतियों का वर्णन किया गया है। जैसे—१. कृष्ण (काले), २. श्याम ( सांवले ), ३. श्यामावदात ( श्याम-गौर ), ४. अवदात ( गौर ) ये चार शरीर के प्राकृत वर्ण हैं। इन वर्णों से अतिरिक्त अन्य जो भी वर्ण इन वर्णों के सदृश हो या वर्ण विशेष को जानने वाले विद्वान् अन्य जिन वर्णों का निर्देश करें उन सभी वर्ण को प्रकृत वर्ण कहा जाता है॥८॥

*** नीलश्यावताम्रहरितशुक्लाश्च वर्णाः शरीरस्य वैकारिका भवन्ति; यांश्चापरानुपेक्षमाणो[3] विद्यात् प्राग्विकृतान[4]भूत्वोत्पन्नान्। इति प्रकृतिविकृतिवर्णा भवन्त्युक्ताः शरीरस्य॥ ९॥**

वैकारिक वर्ण — १. नील, २. श्याव, ३. ताम्र, ४. हरित और ५. शुक्ल ये शरीर के वर्ण ( रूप ) वैकारिक कहे जाते हैं। इन वर्णों के अतिरिक्त जो वैकृत वर्ण यहाँ नहीं कहे गए हैं जैसे—नील श्याव, नील ताम्र, नील हरित, नील शुक्ल आदि मिश्रित वर्ण, इन्हें भी वैकारिक वर्ण कहा जाता है। प्राग्विकृत अर्थात् शरीर में जो श्याम-गौरादि वर्ण पूर्व में जन्म से हों पर बाद में सहसा वर्ण का परिवर्तन हो जाय उसे भी वैकारिक वर्ण कहा जाता है। 'अभूत्वोत्पन्नान्' जो वर्ण पहले शरीर में न हों बाद में उत्पन्न हो जायें उन्हें वैकारिक वर्ण कहा जाता है। इस शरीर के प्रकृति और विकृति के वर्ण की व्याख्या कर दी गयी है॥ ९॥

**तत्र प्रकृतिवर्णमर्धशरीरे विकृतिवर्णमर्धशरीरे, द्वावपि वर्णौ मर्यादाविभक्तौ दृष्ट्वा; यद्येवं सव्यदक्षिणविभागेन, यद्येवं पूर्वपश्चिमविभागेन, यद्युत्तराधरविभागेन, यद्यन्तर्बहिर्विभागेन, आतुरस्यारिष्टमिति विद्यात्; एवमेव वर्णभेदो मुखेऽप्यन्यत्र[5] वर्तमानो मरणाय भवति॥ १०॥**

वर्णपरीक्षा — यदि उपर्युक्त प्राकृतिक और वैकृतिक वर्ण आधे शरीर में पाये जाते हैं अर्थात् आधे शरीर में सीमा निर्धारित कर वैकारिक वर्ण हों तो इस प्रकार प्राकृतिक और वैकृतिक दोनों वर्णों का होना अरिष्ट समझा जाता है। आधे शरीर का विभाग वाम अङ्ग और दक्षिण अङ्ग के रूप में, या पूर्व, पश्चिम ( आगे और पीछे ) रूप में, या कटि के ऊपर और कटि के नीचे के रूप में, या आभ्यन्तर ( जैसे मुख, नासिका, कान के भीतरी भाग ) और बाह्य भाग त्वचा के रूप में ग्रहण किया जाता है। इस प्रकार सीमा से विभक्त प्राकृतिक और वैकृतिक वर्ण अरिष्ट होता है। इसी प्रकार प्रकृति और विकृति के वर्ण का भेद मुख में या अन्यत्र हाथ-पैर में सीमा से विभक्त प्रतीत हो तो मृत्यु के लिए होता है॥ १०॥

**वर्णभेदेन ग्लानिहर्षरौक्ष्यस्नेहा व्याख्याताः॥ ११॥**

---

१. 'कृष्णश्यामः' इति पा०। २. 'अवेक्ष्यमाणानपि' इति पा०।
३. 'अवेक्ष्यमाणानपि' इति पा०। ४. 'प्राग्विकृतात्' इति पा०।
५. 'मुखस्यान्तर्गतः' इति पा०।

और भी — वर्णभेद की व्याख्या से ही ग्लानि हर्ष, रौक्ष्य और स्नेह की भी व्याख्या कर दी गयी ॥ ११ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार शरीर में सीमा से विभक्त वर्ण मृत्यु-सूचक अरिष्ट होता है उसी प्रकार सीमा से विभक्त ग्लानि, हर्ष और रौक्ष्य स्नेह का होना भी मृत्युसूचक है।

**तथा पिप्लुव्यङ्गतिलकालकपिडकानामन्यतमस्याानने जन्मातुरस्यैवमेवाप्रशस्तं विद्यात्॥**

मुखगत अरिष्ट — रोगी के मुख में पिप्लु ( छोटी फुन्सियाँ ), व्यङ्ग, तिलकालक, बड़ी-बड़ी फुन्सियों में किसी एक का होना अप्रशस्त अशुभ अरिष्ट होता है ॥ १२ ॥

**नखनयनवदनमूत्रपुरीषहस्तपादौष्ठादिष्वपि च वैकारिकोक्तानां वर्णानामन्यतमस्य प्रादुर्भावो हीनबलवर्णेन्द्रियेषु लक्षणमायुषः क्षयस्य भवति ॥ १३ ॥**

नखादि-परीक्षा में अरिष्ट — जिस रोगी के बल, वर्ण और इन्द्रियों की शक्ति न्यून हो गयी है उसके नख, नेत्र, मुख, मूत्र, पुरीष ( मल ), हाथ, पैर और ओष्ठ आदि अवयवों में सहसा बताए हुए वैकारिक वर्णों में किसी एक वर्ण की उत्पत्ति हो जाना आयु-क्षय का लक्षण है अर्थात् अरिष्ट है ॥ १३ ॥

**यच्चान्यदपि किंचिद्वर्णवैकृतमभूतपूर्वं सहसोत्पद्येतानिमित्तमेव हीयमानस्यातुरस्य शश्वत्, तदरिष्टमिति विद्यात्। इति वर्णाधिकारः ॥ १४ ॥**

और भी — ऊपर बताए हुए प्राकृतिक और वैकृतिक वर्णों के अतिरिक्त जो कोई भी वर्ण रोगी के शरीर में पहले न हो, वह वर्ण यदि रोगी के बल, मांस आदि के क्षीण होने पर सहसा बिना कारण उत्पन्न हो जाय तो वह अरिष्ट है। इस प्रकार वर्णाधिकार समाप्त हुआ ॥ १४ ॥

**विमर्शः**— यद्यपि अभूतपूर्व वर्ण की उत्पत्ति अरिष्ट है यह बात ११ के गद्य में भी कह आए हैं परन्तु वहाँ प्राकृतिक एवं वैकृतिक इन दोनों वर्णों में ही अभूतपूर्व वर्ण कहा गया है। यहाँ समान्यतः वर्णमात्र का ग्रहण किया गया है।

***स्वराधिकारस्तु—हंसक्रौञ्चनेमिदुन्दुभिकलविङ्ककाककपोतजर्जरानुकाराः प्रकृतिस्वरा भवन्ति; यांश्चापरानुपेक्षमाणोऽपि विद्यादमूकतोऽन्यथा वाऽपि निर्दिश्यमानांस्तज्ज्ञैः।**

## ( ३ ) स्वराधिकार

### ( Prognosis based on Voice )

स्वराधिकार — प्राकृतिक स्वर हंस, क्रौञ्च पक्षी, नेमि ( रथविषयक शब्द ), दुन्दुभि ( नगारा ), कलविङ्क ( चटक ), काक, कबूतर, झर्झर ( झांझ ) इनके स्वरों के तुल्य स्वर प्राकृतिक स्वर कहे जाते हैं। इनके अतिरिक्त भी जो शब्द यहाँ नहीं कहे गए हैं पर इन स्वरों के तुल्य हैं वे शब्द और इन स्वरों से सर्वथा भिन्न स्वर हैं पर स्वर-विशेषज्ञ विद्वान् उसका निर्देश करते हैं तो वे शब्द भी प्राकृतिक स्वर कहे जाते हैं ॥

***एडककल[2]ग्रस्ताव्यक्तगद्गदक्षामदीनानुकीर्णास्त्वातुराणां स्वरा वैकारिका भवन्ति; यांश्चापरानुपेक्ष[3]माणोऽपि विद्यात् प्राग्विकृतानभूत्वोत्पन्नान्[4]। इति प्रकृतिविकृतिस्वरा व्याख्याता भवन्ति ॥ १५ ॥**

वैकारिक स्वर — रोगियों के एडक ( भेड़ ), कल ( सूक्ष्म ), ग्रस्त ( सर्वथा अनुच्चारित ), अव्यक्त, गद्गद, क्षाम ( क्षीण ), दीन ( दुःखी की तरह ) अनुकीर्ण ( एक वाक्य के बाद

१. 'अवेक्ष्यमाणान्' इति पा०। २. 'शुककलग्रहग्रस्ताव्यक्त' इति पा०।
३. 'अवेक्ष्यमाणानपि' इति पा०। ४. 'प्राग्विकृतात्' इति पा०।

दूसरा वाक्य बोलते रहना, कहीं भी रुकना नहीं ), स्वर वैकारिक कहे जाते है। इन स्वरों के अतिरिक्त स्वर जो यहाँ नहीं कहे गए हैं, पर इन विकृत स्वरों के तुल्य हैं और जो स्वर पहले कभी भी नहीं रहे हों उन सभी स्वरों को विकृत स्वर कहते है। इस प्रकार प्रकृत एवं विकृत की व्याख्या हो गई ॥ १५ ॥

**विमर्शः** — यहाँ प्रायः प्राकृतिक और प्रायः वैकारिक होने वाले स्वरों का वर्णन किया गया है। वस्तुतः जो स्वर प्रारम्भ में होते हैं चाहे वे शब्द प्राकृतिक स्वर हों या वैकारिक स्वर हों यदि सहसा उनमें परिवर्तन हो जाय तो वे शब्द वैकारिक कहे जाते हैं और अरिष्ट होते है।

**तत्र प्रकृतिवैकारिकाणां स्वराणामाश्वभिनिर्वृत्तिः स्वरानेकत्वमेकस्य[1] चानेकत्वमशस्तम्। इति स्वराधिकारः ॥ १६ ॥**

स्वरगत अरिष्ट प्राकृतिक स्वरों का वैकारिकस्वर के रूप में शीघ्र उत्पन्न हो जाना, अनेक भेड़ आदि वैकारिक या हंस, क्रौञ्च आदि प्राकृतिक शब्दों का एकत्वेन ज्ञान होना या एक प्रकार के शब्द का अनेकत्वेन ज्ञान होना अप्रशस्त अर्थात् अरिष्ट माना जाता है। इस प्रकार स्वराधिकार समाप्त हुआ ॥ १६ ॥

**इति वर्णस्वराधिकारौ यथावदुक्तौ मुमूर्षतां लक्षणज्ञानार्थमिति ॥ १७ ॥**

उपसंहार — मुमूर्षु मनुष्यों के ज्ञान के लिए वर्णाधिकार और स्वराधिकार का वर्णन उचित रूप में कर दिया गया है ॥ १७ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**यस्य वैकारिको वर्णः शरीर उपपद्यते। अर्धे वा यदि वा कृत्स्ने निमित्तं न च नास्ति सः ॥**

जिसके शरीर के आधे भाग में अथवा सम्पूर्ण भाग में वैकारिक वर्ण ( रूप ) बिना कारण उपस्थित हो जायँ वह मनुष्य नहीं बचता ॥ १८ ॥

**विमर्शः** — तात्पर्य यह है कि शरीर के आधे भाग में वैकारिक रूप हो और आधे भाग में प्राकृतिक रूप हो पर वह सीमा विभक्त हो अर्थात् आगे पीछे, कटि से नीचे, कटि से ऊपर, दक्षिण या वाम भाग या मुख भाग में प्राकृतिक और वैकृतिक वर्ण होने पर रोगी की मृत्यु अवश्य हो जाती है।

**नीलं वा यदि वा श्यावं ताम्रं वा यदि वाऽरुणम्। मुखार्धमन्यथा वर्णो मुखार्धेऽरिष्टमुच्यते॥**

और भी— यदि मुख का आधा भाग नीला या श्याव या ताम्र या अरुण वर्ण का हो और आधे भाग में इससे भिन्न वर्ण हो या प्राकृतिक वर्ण हो तो उसे अरिष्ट कहा जाता है ॥ १९ ॥

**स्नेहो मुखार्धे सुव्यक्तो रौक्ष्यमर्धमुखे[2] भृशम्। ग्लानिरर्धे तथा हर्षो मुखार्धे प्रेतलक्षणम् ॥**

और भी — यदि मुख के आधे भाग में स्पष्ट रूप से चिकनापन प्रतीत हो और मुख के आधे भाग में अधिक रूक्षता हो या मुख के आधे भाग में ग्लानि ( क्षीणता ) और आधे भाग में हर्ष हो तो यह प्रेत का लक्षण है अर्थात् वह व्यक्ति मृत व्यक्ति के समान हो जाता है ॥ २० ॥

**तिलकाः पिप्लवो व्यङ्गा राजयश्च पृथग्विधाः। आतुरस्याशु जायन्ते मुखे प्राणान् मुमुक्षतः ॥**

और भी — मुमूर्षुप्राणी के मुख पर तिल, पिप्लु ( सूक्ष्म पिडकाएँ ), व्यंग और अनेक प्रकार की रेखाएँ शीघ्र ही उत्पन्न हो जाती हैं। ( तात्पर्य यह है कि जिस मनुष्य के मुख में पहले तिल आदि न हों पर सहसा रोगावस्था में दिखाई पड़ें तो रोगी के लिए अरिष्ट है। पर यदि

---

१. 'स्वराणामेकत्वम्' इति पा०। २. 'रौक्ष्यमर्धे तथा भृशम्' इति पा०।

स्वस्थ पुरुष है और उसके मुख पर सहसा तिल आदि दिखाई पड़े तो वह मृत्युसूचक नहीं होते ) ॥ २१ ॥

**पुष्पाणि नखदन्तेषु पङ्को वा दन्तसंश्रितः । चूर्णको वाऽपि दन्तेषु लक्षणं [1]मरणस्य तत् ॥**

और भी — यदि रुग्ण व्यक्ति के नख एवं दन्त पर फूल के समान ( श्वेत चिह्न ) दिखाई दें या दाँतों पर कीचड़ के समान क्लेदयुक्त या चूने के सदृश श्वेत पदार्थ प्राप्त हो जायँ तो उसे मृत्यु का लक्षण मानना चाहिए ॥ २२ ॥

**ओष्ठयोः पादयोः पाण्योरक्ष्णोर्मूत्रपुरीषयोः । नखेष्वपि च वैवर्ण्यमेतत् क्षीणबलेऽन्तकृत् ॥**

और भी — यदि रोगी के बल क्षीण होने पर ओष्ठ, पाद, हस्त तथा नेत्र और मूत्र, पुरीष वा नखों में विवर्णता हो जाय तो मृत्युसूचक लक्षण समझे ॥ २३ ॥

**यस्य नीलावुभावोष्ठौ पक्वजाम्बवसन्निभौ । मुमूर्षुरिति तं विद्यान्नरो धीरो गतायुषम् ॥२४॥**

और भी — जिस रोगी व्यक्ति के दोनों ओष्ठ पके हुए जामुन के फल सदृश नील वर्ण के हों उसे धीर मनुष्य गतायु होने से मृत्यु के मुख में समझे ॥ २४ ॥

**विमर्श**—ओष्ठ का नीलवर्ण का होना Severe Cynosis का द्योतक है। यह लक्षण जब Respiratory Failure होने लगता है तब उत्पन्न होता है।

**एको वा यदि वाऽनेको यस्य वैकारिकः स्वरः । सहसोत्पद्यते जन्तोर्हीयमानस्य नास्ति सः ॥**

और भी — यदि क्षीण रोगी के सहसा एक या अनेक प्रकार के विकृत स्वर उत्पन्न हों तो मृत्यु सन्निकट समझनी चाहिए ॥ २५ ॥

**यच्चान्यदपि किञ्चित् स्याद्वैकृतं स्वरवर्णयोः । बलमांसविहीनस्य तत् सर्वं [2]मरणोदयम् ॥**

और भी — जिस रोगी का बल एवं मांस क्षीण हो गया हो तथा स्वर और वर्ण में सहसा और दूसरी कोई भी विकृति उत्पन्न हो तो वह मृत्यु का सूचक है ॥ २६ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**इति वर्णस्वरावुक्तौ लक्षणार्थं मुमूर्षताम् । [3]यस्तौ सम्यग्विजानाति नायुर्ज्ञाने स मुह्यति ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने वर्णस्वरीय-
मिन्द्रियं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

और भी — आसन्न मृत्यु को जानने के लिए हमने आयु के संसूचक वर्ण और स्वर ( लक्षण ) कह दिये हैं। जो भी चिकित्सक इन्हें अच्छी प्रकार जानता है वह आयु के ज्ञान में भ्रम को नहीं प्राप्त होता ॥ २७ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रियस्थान में वर्णस्वरीय इन्द्रिय नामक पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

---

१. 'तद्गतायुषः' इति पा० ।  २. 'मरणाय हि' इति पा० ।
३. 'यस्तु' इति पा० ।

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

**अथातः पुष्पितकमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब पुष्पितक इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

पूर्व अध्याय में गंध का वर्णन किया गया है। गन्ध पुष्प में भी पाया जाता है। अतः क्रम प्राप्त गन्धाश्रय पुष्पित अध्याय प्रारम्भ किया गया है।

**🟊 पुष्पं यथा पूर्वरूपं फलस्येह भविष्यतः। तथा लिङ्गमरिष्टाख्यं पूर्वरूपं मरिष्यतः॥ ३॥**

## ( १ ) गन्धाधिकार ( पुष्पवत् )

## ( Prognosis based on Flower-like Smell )

पुष्प और अरिष्ट में साम्य—जिस प्रकार होने वाले फल का पूर्वरूप फूल होता है, उसी प्रकार मरने वाले मनुष्य के शरीर में अरिष्ट नामक लक्षण पूर्वरूप होता है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—फल के निश्चित आगमन की सूचना फूल से मिलती है, ठीक उसी प्रकार मृत्यु के आगमन की सूचना अरिष्ट के लक्षणों से प्राप्त होती है। सुश्रुत ने भी इसी बात को स्पष्ट किया है। यथा—'फलाग्निजलवृष्टीनां पुष्पधूमाम्बुदा यथा। ख्यापयन्ति भविष्यत्वं तथा रिष्टानि पञ्चताम् ॥' ( सू. अ. २८ )

**🟊 अप्येवं तु भवेत् पुष्पं फलेनाननुबन्धि यत्। फलं चापि भवेत् किञ्चिद्यस्य पुष्पं न पूर्वजम्[१]॥**
**न त्वरिष्टस्य जातस्य नाशोऽस्ति मरणादृते। मरणं चापि तन्नास्ति यन्नारिष्टपुरःसरम् ॥५॥**

और भी—किन्तु ऐसे भी बहुत से फूल होते हैं जिनके बाद फल भी नहीं लगता ( जैसे चमेली ) तथा ऐसे बहुत से फल भी होते हैं, जिनके पूर्व फूल नहीं आते ( जैसे गूलर )। पर शरीर में उत्पन्न हुए अरिष्ट का नाश मृत्यु के बिना नहीं होता। तथा ऐसी कोई मृत्यु भी नहीं होती जिसके पूर्व में अरिष्ट लक्षण नहीं होते ॥ ४-५ ॥

**विमर्श**—आचार्य **चक्रपाणि** ने 'जातस्य' का भाव सम्पूर्ण रूप से स्पष्ट किया है अर्थात् पूर्णरूप से उत्पन्न अरिष्ट निश्चित मारक होता है या 'जातस्य' का तात्पर्य नियत मारक होता है, ऐसा बताया है। अरिष्ट के—१. नियत और २. अनियत दो भेद होते हैं। १. नियत अरिष्ट—'ह्रस्वं च यः प्रश्वसिति व्याविद्धं स्पन्दते च यः। मृतमेव तमात्रेयो व्याचचक्षे पुनर्वसुः ॥' ( च. इ. अ. ७ ) २. अनियत अरिष्ट—'इत्येते दारुणाः स्वप्ना रोगी यैर्याति पञ्चताम्। अरोगः संशयं गत्वा कश्चिदेव प्रमुच्यते ॥' ( च. इ. अ. ५ ) या 'यं नरं सहसा रोगो दुर्बलं परिमुञ्चति। संशयप्राप्तमात्रेयो जीवितं तस्य मन्यते ॥' ( च. इ. अ. ९ ) इसी बात का समर्थन सुश्रुत ने भी किया है, यथा—'ध्रुवं तु मरणं रिष्टे, ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते।' ( सू. अ. २८ ), अरिष्ट के आ जाने पर निश्चित मृत्यु होती है, यह नियत अरिष्ट का सूचक वाक्य है। और 'रसायनतपोजप्यतत्परैरमलैः किल। ब्राह्मणैस्तन्निवार्यते' यह अनियत सूचक अरिष्ट वाक्य है, वाग्भट ने भी—'अरिष्टं नास्ति मरणं दृष्टरिष्टं च जीवितम्। अरिष्टरिष्टविज्ञानं न च रिष्टेऽप्यनैपुणात्। केचित्तु तद्द्विधेत्याहुः स्थाय्यस्थायिविभेदतः। दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टाभासः समुद्भवेत्॥ सदोषाणां शमे शाम्येत्स्थाय्यवश्यं तु मृत्यवे ॥' ( सु. शा. ५ )

१. 'जायते' इति पा०।

कुछ आचार्य अरिष्ट आ जाने पर नियत मृत्यु होती है ऐसा मानते हैं। संशय-प्राप्त का तात्पर्य भङ्ग्यन्तर से मृत्युकारक ही कहते हैं। सुश्रुत भी 'ध्रुवं त्वरिष्टे मरणम्' बताया है। तपस्या,जप और रसायन प्रयोग से जो अरिष्ट का नाश होता है, वह तो तपस्या आदि की महत्ता है। जैसे शंकर जी ने कामदेव को भस्म कर पुनः जीवन-दान दिया, रामचन्द्र जी ने मृत ब्राह्मण-पुत्र को पुनः जीवित किया, मार्कण्डेय तपस्या के बल से अमर हो गए आदि।

कुछ आचार्य अरिष्ट-लक्षण काल-मृत्यु में नियत मारक होता है और अकाल-मृत्यु उपस्थित होने पर उचित चिकित्सा, तपस्या, जप आदि से उसका नाश होता है, ऐसा मानते हैं। पर उनका कहना उचित नहीं है क्योंकि कालमृत्यु या अकालमृत्यु में अरिष्ट होते हैं या नहीं होते हैं, ऐसा कोई विशेष वचन प्रमाण में नहीं मिलता है। अकालमृत्यु उपस्थित होने पर अपचार-जनित व्याधि में चिकित्सा विफलीभूत होती है तब रिष्ट आते हैं और उसकी मृत्यु हो जाती है।

इसी लिए कहा गया है, 'क्षणेन हि रिष्टानि प्रादुर्भवन्ति।' यदि यह बात न मानी जाय तो नियत आयु वाले पुरुष के अपचारजन्य रोग असाध्यता को कभी भी प्राप्त न होगें। पर अपचार से कुपित दोषों द्वारा उत्पन्न रोग अतिशय प्रमाद से असाध्यावस्था के उत्पादक होते हैं। अतः कालाकाल के दोनों प्रकार के अरिष्ट होते हैं।

**॥ मिथ्यादृष्टमरिष्टाभमनरिष्टमजानता। अरिष्टं वाऽप्यसंबुद्धमेतत् प्रज्ञापराधजम् ॥ ६ ॥**

अरिष्ट में प्रज्ञापराध — अज्ञानी वैद्य, जो वस्तुतः अरिष्ट नहीं है पर अरिष्ट सदृश है उसे यदि अरिष्ट समझ लें तो उनके ज्ञान को मिथ्या समझना चाहिए। अथवा रोगी की मृत्यु हो गई पर अरिष्ट का ज्ञान वैद्य को न हुआ ये दोनों प्रज्ञापराधजन्य ज्ञान हैं; यह समझना चाहिए ॥ ६ ॥

**विमर्श**—इस श्लोक से भगवान आत्रेय ने स्पष्ट कर दिया है कि नियत और अनियत ये अरिष्ट के भेद नहीं होते। अरिष्ट आ जाने पर मृत्यु न हुई, और अरिष्ट के बिना मृत्यु हो गई ये दोनों ज्ञान भ्रान्त एवं प्रज्ञापराधज हैं। अरिष्ट न होने पर जो अरिष्ट की प्रतीति होती है उसे ही 'अरिष्टाभ' यहां कहा गया है, जो—'दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टाभासः समुद्भवेत्। स दोषाणां शमे शाम्येत्।' ( अ. हृ. शा. ३५ )

इसी रिष्टाभास या अरिष्टाभ को अज्ञानवश कोई अनियत और अस्थायी, अरिष्ट मानते हैं। पर उनका ज्ञान भ्रान्त है। अतः 'नियतमरणख्यापकं लिङ्गमरिष्टम्' अर्थात् निश्चित मृत्यु को बताने वाले लक्षण को अरिष्ट कहा जाता है, यह अरिष्ट का लक्षण निश्चित किया गया है।

**॥ ज्ञानसंबोधनार्थं तु लिङ्गैर्मरणपूर्वजैः। पुष्पितानुपदेक्ष्यामो नरान् बहुविधैर्बहून्[1] ॥ ७ ॥**

पुष्पित अरिष्ट — मृत्यु के पूर्व उत्पन्न होने वाले बहुत प्रकार के लक्षणों द्वारा रिष्टज्ञान को ठीक-ठीक समझने के लिए अरिष्ट गन्ध से युक्त बहुत प्रकार के पुष्पित रूपों का उपदेश किया जाता है ॥ ७ ॥

**विमर्श**—'ज्ञायते मरणमनेन इति ज्ञानं रिष्टं तस्य सम्बोधनमिति-ज्ञानसम्बोधनम्' अर्थात् अरिष्ट को ठीक ठीक समझना। जिस प्रकार फूल लगने पर वृक्ष गन्ध युक्त हो जाते हैं और बाद में फल लगता है, उसी प्रकार मनुष्य के पुष्पित होने पर उसके शरीर से गन्ध निकलने लगता और बाद में फलस्वरूप उसकी मृत्यु हो जाती है। पुष्पित का अर्थ 'पुष्पं सञ्जातमस्य इति पुष्पितः'—जिसमें फूल लग गए हैं।

---

१. 'बहुविधान् बहून्' इति पा०।

❀ नानापुष्पोपमो गन्धो यस्य भाति[1] दिवानिशम् । पुष्पितस्य वनस्येव नानाद्रुमलतावतः ॥
तमाहुः पुष्पितं धीरा नरं मरणलक्षणैः । स नो[2] संवत्सराद्देहं जहातीति विनिश्चयः ॥ ९ ॥

एक वर्ष में मृत्युसूचक गन्ध — नाना प्रकार के वृक्ष और लताओं से युक्त फूले हुए जङ्गल ( पुष्पवाटिका ) की तरह जिस पुरुष के शरीर से रात-दिन नाना प्रकार के पुष्पगन्ध के समान गन्ध निकलता रहता है, धीर ( विद्वान् ) पुरुष उस गन्धयुक्त पुरुष को मृत्यु के लक्षणों से युक्त होने के कारण पुष्पित कहते हैं। यह निश्चित है कि वह मनुष्य एक वर्ष के अन्दर इस शरीर को छोड़ देता है अर्थात् मर जाता है ॥ ९ ॥

**एवमेकैकशः पुष्पैर्यस्य गन्धः समो भवेत् । इष्टैर्वा यदि वाऽनिष्टैः स च पुष्पित उच्यते ॥**

और भी — इसी प्रकार जिस पुरुष के शरीर से एक एक फूल के समान भी सुगन्ध या दुर्गन्ध निकलता है वह पुरुष भी पुष्पित कहा जाता है ॥ १० ॥

**समासेनाशुभान् गन्धानेकत्वेनाथवा पुनः । आजिघ्रेद्यस्य गात्रेषु तं विद्यात् पुष्पितं भिषक् ॥**

और भी — संक्षेप में जिस पुरुष के शरीर में मिले हुए या अलग अलग अशुभ गन्ध की प्रतीति हो उसे भी पुष्पित कहा जाता है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—पुष्प या अन्य अशुभ गन्ध जैसे सड़न या मल-मूत्र का गंध शरीर में अलग-अलग या एक में मिले हुए अनेक अशुभ गन्धों का सम्मिश्रण प्रतीत हो तो उसे भी पुष्पित कहते हैं।

**आप्लुतानाप्लुते काये यस्य गन्धाः शुभाशुभाः ।**
**व्यत्यासेनानिमित्ताः स्युः स च पुष्पित उच्यते ॥ १२ ॥**

और भी — जिस मनुष्य के शरीर पर गन्ध द्रव्यों का लेप किया जाय या न किया जाय पर शुभ तथा अशुभ गन्धों की प्रतीति विपरीत रूप से विना कारण ज्ञात हो उसे भी पुष्पित कहा जाता है ॥

❀ तद्यथा—चन्दनं कुष्ठं तगरागुरुणी मधु । माल्यं मूत्रपुरीषे च मृतानि[3] कुणपानि च ॥ १३ ॥
ये चान्ये विविधात्मानो गन्धा विविधयोनयः । तेऽप्यनेनानुमानेन विज्ञेया विकृतिं गताः ॥

और भी — जैसे चन्दन, कूठ, तगर, अगर, मधु और माला आदि का गन्ध शुभ है। मूत्र-पुरीष ( मल ), मरे हुए गाय बैल आदि पशु की गन्ध, कुणप ( मरे हुए मनुष्य की गन्ध ) अशुभ है। इन गन्धों के अतिरिक्त और दूसरे जो नानाविध योनियों से उत्पन्न शुभ या अशुभ गन्ध हैं, उन्हें भी इसी प्रकार अनुमान से विकृति को प्राप्त हुई समझें ॥ १३-१४ ॥

**इदं चाप्यतिदेशार्थं लक्षणं गन्धसंश्रयम् । वक्ष्यामो यदभिज्ञाय भिषङ्मरणमादिशेत् ॥१५॥**

अनुक्त अरिष्ट — यह भी गन्ध-सम्बन्धी अरिष्ट लक्षण अतिदेश के लिए कह रहा हूँ, जिसे समझ कर वैद्य मृत्यु का ज्ञान कर सकता है ॥ १५ ॥

**विमर्श**—जो अभी तक कहा नहीं गया है ऐसे अनुक्त लक्षणों के संग्रह करने को अतिदेश कहा जाता है।

**❀ वियोनिर्विदुरो[4] गन्धो यस्य गात्रेषु जायते ।**
**इष्टो वा यदि वाऽनिष्टो न स जीवति तां समाम् ॥ १६ ॥**
**एतावद्गन्धविज्ञानम्—**

और भी — जिस मनुष्य के शरीर से वियोनि ( विना करण ) विदुर ( स्थायी ) शुभ या अशुभ गन्ध निकलती है वह मनुष्य उस पूर्ण वर्ष तक नहीं जीवित रहता। यहाँ तक गन्ध के आश्रित अरिष्ट लक्षणों का वर्णन किया गया है ॥ १६ ॥

---

१. 'वाति' इति पा० । २. 'स वै' इति पा० ।
३. 'भूतानि' इति पा० । ४. 'वित्वरो यस्य गन्धो गात्रेषु' इति पा० ।

**—रसज्ञानमतः परम् ।**
**आतुराणां शरीरेषु वक्ष्यते विधिपूर्वकम् ॥ १७ ॥**

## ( २ ) रसाधिकार ( Prognosis based on Taste of the Body )

रसगत अरिष्ट — अब गन्धज्ञान के बाद रोगियों के शरीर में अरिष्टज्ञान के लिए विधि पूर्वक रसाश्रयीभूत अरिष्ट लक्षणों को कहा जायगा ॥ १७ ॥

**॥ यो रसः प्रकृतिस्थानां नराणां देहसंभवः । स एषां चरमे काले विकारं भजते द्वयम् ॥१८॥**

रस-विकृति के दो भेद — प्रकृतिस्थ ( स्वस्थ ) मनुष्यों के शरीर में जो रस उत्पन्न होता है वही रस अन्तकाल में ( मृत्यु के समय ) दो प्रकार से विकृति को प्राप्त होता है ॥ १८ ॥

**॥ कश्चिदेवास्यवैरस्यमत्यर्थमुपपद्यते । स्वादुत्वमपरश्चापि विपुलं भजते रसः ॥ १९ ॥**

और भी — एक विकार वह है जिसमें मुमूर्षु पुरुष का रस अत्यन्त विरस ( अनिष्ट रस ) हो जाता है और दूसरा विकार वह है जिसमें वही रस किसी के शरीर में अत्यन्त मधुर हो जाता है ॥ १९ ॥

**॥ तमनेनानुमानेन विद्याद्विकृतिमागतम् । मनुष्यो हि मनुष्यस्य कथं रसमवाप्नुयात् ॥२०॥**

रसारिष्ट अनुमानगम्य — एक मनुष्य दूसरे मनुष्य के शरीरगत रस का प्रत्यक्षीकरण कैसे कर सकता है । ( अर्थात् नहीं कर सकता क्योंकि रसज्ञान जिह्वा के द्वारा होता है और वैद्य रोगी के शरीर को जिह्वा से चाट नहीं सकता ) अतः निम्न निर्दिष्ट अनुमान से विकृति-प्राप्त रस का ज्ञान करना चाहिए ॥२०॥

**॥ मक्षिकाश्चैव यूकाश्च दंशाश्च मशकैः सह । विरसादपसर्पन्ति जन्तोः कायान्मुमूर्षतः ॥२१॥**

विरस के उदाहरण — मरणोन्मुख मनुष्य का शरीर जब विरस हो जाता है तो उसके शरीर से मच्छरों के साथ मक्षिका, यूका ( जूं, लीख ) दंश ( बर्रे, खटमल आदि काटने वाले जन्तु ) अलग हो जाते हैं, अर्थात् उसके शरीर पर नहीं बैठते ॥ २१ ॥

**॥ अत्यर्थरसिकं कायं कालपक्वस्य मक्षिकाः । अपि स्नातानुलिप्तस्य भृशमायान्ति सर्वशः॥**

स्वादुरस के उदाहरण —जिसका शरीर काल से पक गया ह ( मृत्युकाल समीप आ गया है ) ऐसे मनुष्य का जब शरीर अत्यन्त मधुर हो जाता है तब यदि उसे स्नान करा कर सुगन्धित चन्दन, केशर आदि का लेप उसके शरीर पर किया जाय तो भी मक्खियाँ सम्पूर्ण शरीर पर लगने लगती हैं ॥ २२ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**॥ सामान्येन यथोक्तानि लिङ्गानि रसगन्धयोः । पुष्पितस्य नरस्यैतत्फलं मरणमादिशेत् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने पुष्पितकमिन्द्रियं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

उपसंहार — जो मैंने सामान्य रूप से पुष्पित पुरुष के रस और गन्ध सम्बन्धी अरिष्ट लक्षणों को बताया है उनका फल मृत्यु का ज्ञान करना है, ऐसा समझना चाहिए ॥ २३ ॥

इस प्रकार चरक द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तंत्र ( चरकसंहिता ) के इन्द्रियस्थान में पुष्पितक इन्द्रिय नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ २ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः

**अथातः परिमर्शनीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद परिमर्शनीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**वर्णे स्वरे च गन्धे च रसे चोक्तं पृथक् पृथक् । लिङ्गं मुमूर्षतां सम्यक् स्पर्शेष्वपि निबोधत ॥**

वर्ण, स्वर, गन्ध और रस के आश्रित अरिष्टों का लक्षण अलग अलग बता दिया गया है। अब मुमूर्षु प्राणियों के शरीर में स्पर्श द्वारा जानने योग्य अरिष्ट लक्षणों को समझो ॥ ३ ॥

**ॐ स्पर्शप्राधान्येनैवातुरस्यायुषः प्रमाणावशेषं[1][2] जिज्ञासुः प्रकृतिस्थेन पाणिना शरीरमस्य केवलं स्पृशेत्, परिमर्शयेद्वाऽन्येन। परिमृशता तु खल्वातुरशरीरमिमे भावास्तत्र तत्राव-बोद्धव्या भवन्ति। तद्यथा—सततं स्पन्दमानानां शरीरदेशानामस्पन्दनं, नित्योष्मणां शीतीभावः, मृदूनां दारुणत्वं, श्लक्ष्णानां खरत्वं, सतामसद्भावः[3], सन्धीनां स्रंसभ्रंशच्यव-नानि; मांसशोणितयोर्वीतीभावः, दारुणत्वं, स्वेदानुबन्धः, स्तम्भो वा; यच्चान्यदपि किञ्चि-दीदृशं स्पर्शानां लक्षणं भृशविकृतमनिमित्तं स्यात्। इति लक्षणं स्पृश्यानां भावानामुक्तं समासेन ॥ ४ ॥**

स्पर्शगम्य अरिष्ट की गणना — स्पर्श की प्रधानता से रोगी की आयु के प्रमाण को जानने की इच्छा रखने वाले चिकित्सक को अपने प्रकृतिस्थ (स्वाभाविक) हाथ से रोगी के सम्पूर्ण शरीर का स्पर्श करना अथवा किसी अन्य पुरुष के द्वारा स्पर्श कराना चाहिए। रोगी के शरीर का स्पर्श करते हुए निम्नलिखित भाव भिन्न-भिन्न शरीर प्रदेश में ज्ञान करने योग्य होते हैं। जैसे सर्वदा स्पन्दन करने वाले शरीर प्रदेशों का स्पन्दन न होना, सर्वदा उष्ण रहने वाले शरीर प्रदेश का शीतल होना, मृदु प्रदेशों का दारुण होना, श्लक्ष्ण प्रदेशों का खर होना, जो अङ्ग या लक्षण जिस प्रदेश में वर्तमान रहते हैं उनका उन स्थानों में न रहना, सन्धियों का स्रंस, भ्रंश, च्यवन ( अपने स्थान से च्युत हो जाना ) और सन्धियों का मांस और रक्त से शून्य हो जाना, कठिन हो जाना, स्वेद का अधिक हो जाना, उनमें जकड़ाहट अधिक हो जाना जो कुछ इस प्रकार दूसरे के स्पर्श करने योग्य स्थानों में अधिक विकृत लक्षण बिना कारण विकृत हों उन्हें अरिष्ट समझना चाहिए। इस प्रकार स्पर्श के द्वारा जानने योग्य भावों का वर्णन संक्षेप में कर दिया गया ॥ ४ ॥

सदा स्पन्दन करने वाले स्थान अग्रांकित हैं—**Carotid Artery, Radial artery, Brachial artery, Femoral artery, Popliteal artery** इत्यादि में स्पन्दन न होना और उष्णप्रदेश का शीतल होना इन दोनों लक्षणों का **Peripheral circulatory Collapse** से कुछ साम्य प्रतीत होता है।

**तद्व्यासतोऽनुव्याख्यास्यामः—तस्य चेत् परिमृश्यमानं पृथक्त्वेन पादजङ्घोरुस्फिग्-गुदवृषणपार्श्वपृष्ठपिण्डिकापाणिग्रीवाताल्वोष्ठललाटं स्विन्नं शीतं स्तब्धं[4] दारुणं वीतमांसशोणितं वा स्यात्, परासुरयं पुरुषो न चिरात् कालं[5] मरिष्यतीति विद्यात्। तस्य चेत् परिमृश्य-**

---

१. 'स्पर्शप्रामाण्येन' इति पा०। २. 'प्रमाणविशेषम्' इति पा०।

३. 'स्थूलानां वृषणादीनां सतामसद्भावः' इति पा०। ४. 'प्रसुप्तम्' इति पा०।

५. 'कालं करिष्यति' इति पा०।

**मानानि पृथक्त्वेन गुल्फजानुवङ्क्षणगुदवृषणमेढ्रनाभ्यंसस्तनमणिकपर्शुकाहनुनासिका-कर्णाक्षिभ्रूशङ्खादीनि स्रस्तानि व्यस्तानि च्युतानि स्थानेभ्यः स्कन्नानि[1] वा स्युः, परासुरयं पुरुषोऽचिरात् कालं मरिष्यतीति[2] विद्यात् ॥ ५ ॥**

स्पर्शगम्य अरिष्ट के उदाहरण — अब पुनः उन भावों की व्याख्या विस्तार से की जा रही है। रोगी मनुष्य के अलग अलग स्पर्श करने पर यदि पैर, जङ्घा, ऊरु, स्फिक् ( नितम्ब ) उदर, पार्श्व, पृष्ठ-वंश, हाथ, गर्दन, तालु, ओष्ठ और ललाट स्वेदयुक्त, शीतल, स्तब्ध, कठोर और मांस, रक्त से शून्य प्रतीत हों तो समझना चाहिए कि वह पुरुष परासु है ( अर्थात् उसका मृत्यु काल आसन्न है ) वह पुरुष अधिक देर में नहीं मरेगा ( अर्थात् बहुत शीघ्र ही मर जायगा )।

यदि रोगी मनुष्य के अलग-अलग गुल्फ, जानु, वंक्षण, गुदा, अण्डकोष, मूत्रेन्द्रिय, नाभि, अंस, कन्धा, स्तन, मणिबन्ध, पर्शुकायें, हनु, नासिका, कान, आँख, भ्रू और शंख आदि प्रदेशों का स्पर्श करने पर वे शिथिल जान पड़ें, अपने सन्धि स्थान से अलग अलग प्रतीत हों या अपने स्थान से बिलकुल अलग प्रतीत हों, तो यह पुरुष परासु है, शीघ्र ही मर जायगा, ऐसा ज्ञान करना चाहिए ॥ ५ ॥

**ॐ तथाऽस्योच्छ्वासमन्यादन्तपक्ष्मचक्षुःकेशलोमोदरनखाङ्गुलीरालक्षयेत्। तस्य चेदुच्छ्वासोऽतिदीर्घोऽतिह्रस्वो वा स्यात्, परासुरिति विद्यात्। तस्य चेन्मन्ये परिमृश्यमाने न स्पन्देयातां, परासुरिति विद्यात्। तस्य चेद्दन्ताः परिकीर्णाः श्वेता जातशर्कराः स्युः, परासुरिति विद्यात्। तस्य चेत् पक्ष्माणि जटाबद्धानि स्युः, परासुरिति विद्यात्। तस्य चेच्चक्षुषी प्रकृतिहीने, विकृतियुक्ते—अत्युत्पिण्डिते, अतिप्रविष्टे, अतिजिह्मे, अतिविषमे, अतिमुक्तबन्धने, अतिप्रस्रुते, सततोन्मिषिते, सततनिमिषिते, निमिषोन्मेषातिप्रवृत्ते, विभ्रान्तदृष्टिके, विपरीतदृष्टिके, हीनदृष्टिके, व्यस्तदृष्टिके[3], नकुलान्धे, कपोतान्धे, अलातवर्णे, कृष्णपीतनीलश्यावताम्रहरितहारिद्रशुक्लवैकारिकाणां वर्णानामन्यतमेनातिप्लुते वा स्यातां, तदा परासुरिति विद्यात्। अथास्यकेशलोमान्यायच्छेत्, तस्य चेत् केशलोमान्यायम्यमानानि प्रलुच्येरन् न चेद्वेदयेयुस्तं परासुरिति विद्यात्। तस्य चेदुदरे सिराः प्रकाशेरञ्श्यावताम्रनीलहारिद्रशुक्ला वा स्युः, परासुरिति विद्यात् तस्य चेन्नखा वीतमांसशोणिताः पक्वजाम्बववर्णाः स्युः, परासुरिति विद्यात्। अथास्याङ्गुलीरायच्छेत्; तस्य चेदङ्गुलय आयम्यमाना न स्फुटेयुः, परासुरिति विद्यात् ॥ ६ ॥**

तथा रोगी का उच्छ्वास ( श्वास ), मन्या ( गलपार्श्वगत दो धमनियाँ ), दाँत, पक्ष्म ( नेत्र की पलक ), चक्षु, केश, रोम, उदर, नख और अङ्गुलियों को अरिष्ट ज्ञान के लिए देखे।

**( १ )** उच्छ्वास-विषयक अरिष्ट — यदि रोगी का उच्छ्वास बहुत लम्बा या बहुत छोटा हो तो गतप्राण समझना चाहिए।

**( २ )** मन्याविषयक अरिष्ट — स्पर्श करने पर यदि दोनों मन्याओं में स्पन्दन क्रिया न हो तो गतायु समझें।

**( ३ )** दन्तविषयक अरिष्ट — यदि रोगी के दाँत मल से लिप्त हों, अधिक श्वेत हों तथा दाँतों पर शर्करा ( बालू ) जमी हुई प्रतीत हों तो गतायु समझना चाहिए।

**( ४ )** पक्ष्म विषयक अरिष्ट — यदि रोग की नेत्रपलकें जटाओं के समान विना कारण बँधी हुई प्रतीत हों तो गतायु समझना चाहिए।

---

१. 'स्कन्नानि' इति हस्तलिखितपुस्तके न पठ्यते।     २. 'करिष्यति' इति पा०।

३. 'व्यस्तदृष्टिके' इत्यनन्तरं 'विस्तृतदृष्टिमण्डले' इत्यधिकः पाठः क्वचिदुपलभ्यते।

( ५ ) नेत्रविषयक अरिष्ट — रोगी के नेत्र यदि प्रकृतिहीन हों ( अपने स्वाभाविक रूप में न हों ), विकारों से युक्त हों, अधिक ऊपर पिण्डाकार निकले हुए हों, अधिक रूप में भीतर धँसे हुए हों, अधिक टेढ़े हों, अधिक विषम हो गए हों ( एक नेत्र छोटा और दूसरा बड़ा प्रतीत हो ), नेत्रों से अधिक आँसू का स्राव होता हो, नेत्र के बन्धन अधिक खुले हुए हों ( जिससे नेत्र विस्फारित हो गए हों ), सदा नेत्रों की पलकें खुली रहती हों ( कभी भी पलकें बन्द न होती हों ), सदा नेत्रपलकें बन्द रहती हों, नेत्र का खुलना और बन्द होना अतिशीघ्रता से हो रहा हो, दृष्टि विभ्रान्त हो ( कभी इधर देखे कभी उधर देखे ), विपरीत दृष्टि हो ( वस्तु कुछ हो और उसे वह कुछ समझे ), दृष्टिहीन हो गई हो (दूर से वस्तु को नहीं देखता हो), दृष्टि व्यस्त हो ( किसी वस्तु को निश्चित रूप से न देख सकता हो, या द्रष्टव्य वस्तु जिस दिशा में हो उधर न देखकर विपरीत दिशा में देखता हो ( दृष्टि घूम जाती हो ), नकुलान्ध दृष्टि या कपोतान्ध दृष्टि हो ( 'नकुलान्धस्तु रूपाणि दिवाशुक्लानि पश्यति । कपोतान्धस्तु रूपाणि दिवाकृष्णानि पश्यति ॥' ) अलात वर्ण की दृष्टि हो ( जलते हुए अङ्गार के समान ) अथवा दृष्टि का वर्ण काला, नीला, पीला, श्याव, ताम्रवर्ण, हरा, हल्दी की तरह पीला और श्वेत इन विकृत वर्णों में से कोई एक वर्ण अधिक रूप में नेत्र को आच्छादित कर लिया हो तो रोगी की आयु समाप्त हो गई है, ऐसा समझना चाहिए।

( ६ ) केश और लोम विषयक अरिष्ट — रोगी के केश और रोम को पकड़ कर खींचे यदि खींचने पर केश और रोम उखड़ जायँ पर वेदना न हो तो गतायु समझना चाहिए।

( ७ ) उदर-विषयक अरिष्ट — यदि रोगी के उदर पर श्याव, ताम्र की तरह लाल, नीली, हल्दी की भाँति पीली और श्वेतवर्ण की सिराएँ दिखाई पड़ें तो रोगी को मुमूर्षु समझना चाहिए।

( ८ ) नखविषयक अरिष्ट — रोगी के नख यदि मांस और रक्त से शून्य प्रतीत हों और पके हुए जामुन के सदृश नीले वर्ण के हो गए हों तो रोगी को गतप्राण समझना चाहिए।

( ९ ) अंगुलीविषयक अरिष्ट — रोगी की अंगुलियों को खींचे, यदि खींचते समय अंगुलियों की सन्धियाँ न बजें ( उसमें शब्द न हो ) तो आयु समाप्त समझनी चाहिए॥ ६॥

**तत्र श्लोकः—**

**एतान् स्पृश्यान् बहून् भावान् यः स्पृशन्नवबुध्यते। आतुरे न स संमोहमायुर्ज्ञानस्य गच्छति॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने परिमर्शनीयमिन्द्रियं नाम तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥**

इन बहुत से स्पर्श करने योग्य भावों को स्पर्श कर जो वैद्य आतुर-शरीरगत लक्षणों को जान लेता है, वह वैद्य रोगी की आयु के ज्ञान में कभी भी मोह को नहीं प्राप्त होता॥ ७॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरकसंहिता ) के इन्द्रियस्थान में परिमर्शनीय इन्द्रिय नामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ॥ ३॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

**अथात इन्द्रियानीकमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद इन्द्रियानीक नामक इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**विमर्श**—'इन्द्रियाणामनीकं समूहः तमधिकृत्य कृतमिन्द्रियानीकम्'। अनीक समूह को कहा जाता है। इस अध्याय में सम्पूर्ण इन्द्रियों के पृथक् पृथक् रूप में विकृतिजन्य अरिष्ट-लक्षणों का निर्देश किया जायगा।

**❀ इन्द्रियाणि यथा जन्तोः परीक्षेत विशेषवित्। ज्ञातुमिच्छन् भिषज्ज्ञानमायुषस्तन्निबोधत[1] ॥**
**अनुमानात् परीक्षेत दर्शनादीनि तत्त्वतः। अद्धा हि विदितं ज्ञानमिन्द्रियाणामतीन्द्रियम् ॥**

इन्द्रियाँ अनुमानगम्य हैं—आयु का प्रमाण जानने की इच्छा रखने वाले विशेषज्ञ वैद्य को जिस प्रकार प्राणियों की इन्द्रियों की परीक्षा करनी चाहिए वह मैं कह रहा हूँ उसे आप लोग समझें। नेत्र आदि इन्द्रियों की परीक्षा तत्त्वतः (सिद्धान्ततः) अनुमान द्वारा करनी चाहिए क्योंकि इन्द्रियों का तत्त्वतः ज्ञान अतीन्द्रिय होता है। अर्थात् इन्द्रियों द्वारा गम्य नहीं है और जाना हुआ ज्ञान ही सत्य होता है, इसलिए इन इन्द्रियों की परीक्षा अनुमान से करनी चाहिए ॥

**❀ स्वस्थेभ्यो विकृतं यस्य ज्ञानमिन्द्रियसंश्रयम्[3]। आलक्षयेतानिमित्तेन लक्षणं मरणस्य तत् ॥**

इन्द्रिय अरिष्ट के सामान्य सिद्धान्त—रोगी की इन्द्रियों के स्वस्थ रहने पर भी इन्द्रियजन्य ज्ञान का बिना कारण ही विपरीत प्रतीत होना मृत्यु का लक्षण है। अर्थात् इन्द्रियों में दोष न होने पर भी इन्द्रियग्राह्य वस्तु विपरीत दिखाई पड़े तो अरिष्ट होता है ॥ ५ ॥

**इत्युक्तं लक्षणं सम्यगिन्द्रियेष्वशुभोदयम्। तदेव तु पुनर्भूयो विस्तरेण निबोधत ॥ ६ ॥**

इस प्रकार इन्द्रियों में अशुभसूचक लक्षण ठीक-ठीक कह दिया है उसे ही विस्तार से कहा जाता है उसे पुनः समझें ॥ ६ ॥

**❀ घनीभूतमिवाकाशमाकाशमिव मेदिनीम्। विगीतमुभयं ह्येतत् पश्यन् मरणमृच्छति ॥७॥**

नेत्रविषयक अरिष्ट — जो रोगी आकाश को घनीभूत (कठोर मूर्तिमान) और पृथ्वी को आकाश की तरह शून्य देखता है, ये दोनों ज्ञान विपरीत हैं इस तरह विपरीत देखने वाले रोगी मर जाते हैं ॥ ७ ॥

**यस्य दर्शनमायाति मारुतोऽम्बरगोचरः। अग्निर्नायाति चादीप्तस्तस्यायुःक्षयमादिशेत् ॥८॥**

नेत्र और आकाश — जिस रोगी को आकाश में चलने वाली वायु मूर्तिमान बनकर दिखाई पड़ती है और प्रकाशयुक्त अग्नि दृष्टिगोचर नहीं होती, उसकी आयु क्षीण हो गई है ऐसा समझना चाहिए ॥ ८ ॥

**जले सुविमले जालमजालावतते नरः। स्थिते गच्छति वा दृष्ट्वा जीवितात् परिमुच्यते ॥९॥**

नेत्र और जल—जिस जल में जाल नहीं फैलाया गया है और जो जल स्वच्छ और स्थिर है या बहता है यदि उसमें जाल दिखाई पड़े तो वह पुरुष जीवन से छुटकारा पा जाता है ॥ ९ ॥

**जाग्रत् पश्यति यः प्रेतान् रक्षांसि विविधानि च। अन्यद्वाऽप्यद्भुतं किञ्चि[4]न्न स जीवितुमर्हति ॥**

---

१. 'आयुःप्रमाणं जिज्ञासुभिषक् तन्नो निबोधत' इति पा०। २. 'वितथम्' इति पा०।
३. 'ज्ञानमिन्द्रियसंभवम्' इति पा.। ४. 'किञ्चिज्जीविताद् स विमुच्यते' इति पा.।

नेत्र और वीभत्सरूप—जो रोगी जागते हुए प्रेतों को, विविध राक्षसों को अथवा और अन्य किसी अद्भुत ( भयानक वस्तु को देखता है ) वह रोगी जीने में असमर्थ होता है ॥ १० ॥

**योऽग्निं प्रकृतिवर्णस्थं नीलं पश्यति निष्प्रभम् । कृष्णं वा यदि वा शुक्लं निशां व्रजति सप्तमीम् ॥**

नेत्र और अग्नि—जो रोगी स्वाभाविक रूप वाली अग्नि को, नीली, प्रभा-हीन, काली या श्वेतवर्ण की देखता है तो वह सातवें दिन तक यमपुर को चला जाता है ॥ ११ ॥

**मरीचीनसतो मेघान्मेघान् वाऽप्यसतोऽम्बरे । विद्युतो वा विना मेघैः पश्यन्[1] मरणमृच्छति ॥**

नेत्र और मेघ—जो रोगी बादलों के न रहने पर भी बादलों की छटा को देखता है, या आकाश में बादलों के न रहने पर भी बादलों को देखता हैं, या बादलों के न रहते भी बिजली की चमकाहट देखता है वह शीघ्र ही मरण को प्राप्त होता है ॥ १२ ॥

**मृन्मयीमिव यः पात्रीं कृष्णाम्बरसमावृताम् । आदित्यमीक्षते शुद्धं चन्द्रं वा न स जीवति ॥**

नेत्र और सूर्य-चन्द्र—जो रोगी शुद्ध सूर्य या चन्द्रमा को काले कपड़े से ढकी हुई मिट्टी की थाली की तरह कान्तिहीन देखता है वह रोगी नहीं जीता अथवा काले कपड़े से आच्छादित मिट्टी की थाली की तरह सूर्य को प्रभाहीन देखता है और चन्द्रमा को शुद्ध कलङ्करहित देखता है वह रोगी नहीं जीता ॥ १३ ॥

**अपर्वणि यदा पश्येत् सूर्याचन्द्रमसोर्ग्रहम् । अव्याधितो व्याधितो वा तदन्तं तस्य जीवितम् ॥**

और भी — जो बिना पर्व के अर्थात् अमावस्या और पूर्णिमा को छोड़कर अन्य किसी दूसरी तिथि को सूर्य और चन्द्रमा का ग्रहण देखता है, वह चाहे रोगी हो या स्वस्थ हो उसके जीवन का अन्तकाल आ गया ऐसा समझना चाहिए ॥ १४ ॥

**नक्तं सूर्यमहश्चन्द्रमनग्नौ धूममुत्थितम् । अग्निं वा निष्प्रभं रात्रौ दृष्ट्वा मरणमृच्छति ॥ १५ ॥**

और भी — रोगी रात्रि में सूर्य को, दिन में चमकते हुए चन्द्रमा को, बिना अग्नि के धूम को और रात्रि के समय अग्नि को प्रभाहीन देखकर ( देखने वाला ) मृत्यु को प्राप्त करता है ॥ १५ ॥

**प्रभावतः प्रभाहीनान्निष्प्रभांश्च प्रभावतः । नरा विलिङ्गान् पश्यन्ति भावान् भावाञ्जिहासवः[2] ॥**

नेत्र और प्रभा — जो रोगी प्रभा ( कान्ति ) युक्त पदार्थों को कान्तिरहित और प्रभाहीन पदार्थों को प्रभायुक्त, देखता है और किसी भी पदार्थ को उसके स्वाभाविक रूप से विपरीत देखता है, तो समझना चाहिए कि यह अपने प्राणों को छोड़ने वाला है ॥ १६ ॥

**व्याकृतीनि विवर्णानि विसंख्योपगतानि च । विनिमित्तानि पश्यन्ति रूपाण्यायुःक्षये नराः ॥**

नेत्र और वर्ण-रूप — आयु के क्षय हो जाने पर मनुष्य विकृत या विपरीत आकृति वाले, विकृत या विपरीत वर्ण वाले और विपरीत संख्या वाले रूप को बिना कारण ही देखा करते हैं ॥

**यश्च पश्यत्यदृश्यान् वै दृश्यान् यश्च न पश्यति । तावुभौ पश्यतः क्षिप्रं यमक्षयमसंशयम् ॥**

नेत्र और वस्तु — जो रोगी अदृश्य वस्तु को देखता है और जो दृश्य है उसे नहीं देखता वे दोनों ही शीघ्र यमपुरी का दर्शन करते हैं इसमें सन्देह नहीं। अर्थात् निश्चित मर जाते हैं ॥ १८ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि अदृश्य जैसे वायु, आकाश या दूरस्थ या आच्छादित वस्तु को तो देखता है और जो समीप में घट-पटादि वस्तु है उसे नहीं देखता तो शीघ्र मर जाता है।[4]

**अशब्दस्य च यः श्रोता शब्दान् यश्च न बुध्यते । द्वावप्येतौ यथा प्रेतौ तथा ज्ञेयौ विजानता[3] ॥**

---

१. 'यः पश्यति स नश्यति' इति पा.।

२. 'प्राणान्' इति पा.। ३. 'द्वावप्येतौ यथा प्रेतौ तथा ज्ञेयौ विजानता' इति पा.।

४. 'तावुभौ पश्यतः क्षिप्रं यमक्षयमसंशयम्' इति पा.।

शब्दविषयक अरिष्ट — जो रोगी शब्दों के न होने पर भी शब्दों को सुनता है और शब्दों के रहने पर नहीं सुनता इन दोनों को विज्ञ वैद्य जैसा मुर्दा होता है वैसा ही समझे। अर्थात् वे शीघ्र ही मर जाते हैं ॥ १९ ॥

*** संवृत्याङ्गुलिभिः कर्णौ ज्वालाशब्दं य आतुरः। न शृणोति गतासुं तं बुद्धिमान् परिवर्जयेत्॥**

कर्णशब्दविषयक अरिष्ट — जो रोगी अपने दोनों कानों को अङ्गुलियों से बन्द कर जठराग्नि के शब्द को नहीं सुनता हो उसे बुद्धिमान् वैद्य गतायु समझ कर उसकी चिकित्सा न करे ॥ २० ॥

**विपर्ययेण यो विद्याद्गन्धानां साध्वसाधुताम्। न वा तान्[१] सर्वशो विद्यात्तं विद्याद्विगतायुषम्॥**

गन्धविषयक अरिष्ट — जो रोगी गन्ध के अच्छेपन और बुरेपन को विपरीत रूप से ग्रहण करता है अर्थात् सुगन्ध को दुर्गन्ध और दुर्गन्ध को सुगन्ध समझता है; अथवा गन्ध का उसे बिलकुल ही ज्ञान नहीं होता उसे मरणासन्न समझना चाहिए ॥ २१ ॥

*** यो रसान्न विजानाति न वा जानाति तत्त्वतः। मुखपाकादृते पक्वं तमाहुः कुशला नरम्॥**

जिह्वाविषयक अरिष्ट — जिस रोगी के मुख में पाक न हो और जो रसों का ठीक ठीक ज्ञान न कर सकता हो अथवा किसी भी रस का स्वाद न जान सकता हो; कुशल वैद्य उसे पक्व समझते हैं। अर्थात् काल ने उसे पका दिया है वह शीघ्र ही मर जायगा ॥ २२ ॥

**विमर्श**—इसका संक्षेप में वर्णन अष्टांगसंग्रह में इस प्रकार किया है—'तद्वद्गन्धरसस्पर्शान् मन्यते यो विपर्ययात्। सर्वशो वा न यो यश्च दीपगन्धं न जिघ्रति ॥'

*** उष्णाञ्छीतान् खराञ्श्लक्ष्णान्मृदूनपि च दारुणान्।**
**स्पृश्यन् स्पृष्ट्वा ततोऽन्यत्वं मुमूर्षुस्तेषु मन्यते ॥ २३ ॥**

त्वग्विषयक अरिष्ट — उष्ण वस्तु को शीतल, रूक्ष को चिकना, कोमल वस्तु को कठिन आदि, स्पर्श योग्य वस्तु को स्पर्श कर विपरीत ज्ञान करने वाले अर्थात् जो वस्तु जैसी है स्पर्श करने पर उसका यथार्थ ज्ञान न कर विपरीत ज्ञान करने वाले रोगी को मुमूर्षु माना जाता है ॥ २३ ॥

**अन्तरेण तपस्तीव्रं योगं वा विधिपूर्वकम्। इन्द्रियैरधिकं पश्यन् पञ्चत्वमधिगच्छति ॥**

इन्द्रियशक्तिविषयक अरिष्ट — तीव्र तपस्या अथवा विधिपूर्वक किए गए योग के बिना जो पुरुष इन्द्रियों की शक्ति से अधिक ज्ञान करता है वह पञ्चत्व को प्राप्त हो जाता है ॥ २४ ॥

**विमर्श**—यहाँ इन्द्रियों से अधिक देखना यह अर्थ 'इन्द्रियैरधिकं पश्यन्' से स्पष्ट है। यदि बिना योग और तपस्या के ही ज्ञान होने लगे तो मृत्युसूचक है। आत्मा नित्य है उसे जन्म-जन्मान्तर की बातें और व्यापक तथा ईश्वर के अंश होने के नाते संसार की सभी वस्तुओं का ज्ञान रहता है पर सांसारिक माया के प्रपञ्च से उसके ज्ञान पर आवरण पड़ जाता है। जब सांसारिक माया को त्याग कर वह यहाँ से चलना चाहता है तो माया से रहित होने के कारण आत्मा शुद्ध, शान्त और निर्मल होती है अतः उसे अतीन्द्रिय वस्तुओं का ज्ञान होता है।

**इन्द्रियाणामृते[२] दृष्टेरिन्द्रियार्थानदोषजान्। नरः पश्यति यः कश्चिदिन्द्रियैर्न स जीवति ॥**

और भी — अदोषज इन्द्रियार्थों को बिना ज्ञान-शक्ति के ही जो मनुष्य इन्द्रियों से देखता है वह जीवित नहीं रह सकता ॥ २५ ॥

**स्वस्थाः प्रज्ञाविपर्यासैरिन्द्रियार्थेषु वैकृतम्। पश्यन्ति येऽसुद्धहुशस्तेषां[३] मरणमादिशेत् ॥**

---

१. 'न चैतान्' इति पा.।

२. 'इन्द्रियाणामृते दृष्टेरिन्द्रियार्थान्न पश्यति। विपर्ययेण यो विद्यात्तं विद्याद्विगतायुषम्' इति पा०

३. 'ये सुबहुशस्तेषाम्' इति पा०।

और भी — जो स्वस्थ पुरुष प्रज्ञापराध से इन्द्रियजन्य विषयों में अधिकतर विकृति देखते हैं उनकी मृत्यु शीघ्र हो जाती है ॥ २६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि इन्द्रियों में कोई विकृति नहीं है पुरुष भी स्वस्थ है पर स्वस्थ रहते हुए केवल बुद्धि में दोष आ जाने के कारण ज्ञानेन्द्रियजन्य विषयों को उचित रूप में नहीं समझता। अर्थात् उन-उन इन्द्रियजन्य विषयों को विपरीत समझता है यह बुद्धिजन्य अरिष्ट का लक्षण है।

**तत्र श्लोकः—**

**एतदिन्द्रियविज्ञानं यः पश्यति यथातथम्। मरणं जीवितं चैव स भिषग् ज्ञातुमर्हति ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने इन्द्रियानीकमिन्द्रियं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

जो वैद्य यथार्थ रूप में बताये हुए इन्द्रियविज्ञान को समझता है। वह मृत्यु और जीवन इन दोनों को जानने में समर्थ होता है। अर्थात् इस अध्याय में इन्द्रियजन्य जिन-जिन अरिष्टों का वर्णन है यदि उनका ज्ञान उचित रूप में वैद्य को है तो रोगी अवश्य मर जायगा और बताये हुए अरिष्ट लक्षणों के न होने पर यह रोगी अवश्य ही चिरायु है, यह वैद्य को ज्ञान हो जाता है ॥२७॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र (चरक संहिता) के इन्द्रियस्थान में इन्द्रियानीक इन्द्रिय नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

## अथ पञ्चमोऽध्यायः

**अथातः पूर्वरूपीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद पूर्वरूपीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—यद्यपि इन्द्रियानीक के बाद क्रम-प्राप्त सत्त्व भक्ति आदि का वर्णन करने का प्रसंग था पर सत्त्व आदि का वर्णन सूक्ष्म दुर्ज्ञेय और स्वल्प है अतः क्रमप्राप्त को छोड़ कर सुज्ञेय और बहु वक्तव्य तथा रोग से पूर्व में होने वाले पूर्वरूप सम्बन्धी अरिष्ट को समझाने के लिए पूर्वरूपीय इन्द्रिय की व्याख्या पहले प्रारम्भ कर रहे हैं।

**पूर्वरूपाण्यसाध्यानां विकाराणां पृथक् पृथक्। भिन्नाभिन्नानि वक्ष्यामो भिषजां ज्ञानवृद्धये॥**

### ( १ ) पूर्वरूपीय अरिष्ट ( Prognosis based on Prodromal Facts )

चिकित्सकों के ज्ञान की वृद्धि के लिए अलग-अलग असाध्य विकारों के भिन्न ( साधारण या रोगप्रकरण में कहे गए ), अभिन्न ( असाधारण या रोगप्रकरण में नहीं कहे गए ) पूर्वरूपों का वर्णन इस अध्याय में कर रहे हैं ॥ ३ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि इस अध्याय में उन सभी पूर्व रूपों का अलग-अलग रोगानुसार वर्णन किया जायगा जिनसे विभिन्न असाध्य रोगों का ज्ञान हो जाता है। इनमें सामान्य और विशिष्ट

दोनों पूर्वरूपों का वर्णन किया गया है। भिन्न-भिन्न रोगों के प्रकरण में जो सामान्य पूर्वरूप कहे गए हैं उनमें अरिष्टसूचक जो लक्षण हैं उन्हें और जो विशिष्ट पूर्वरूप स्वप्नों से सूचित होते हैं उन्हें भी यहाँ कहा गया है।

**पूर्वरूपाणि सर्वाणि ज्वरोक्तान्यतिमात्रया। यं विशन्ति विशत्येनं मृत्युर्ज्वरपुरःसरः ॥४॥**
**अन्यस्यापि च रोगस्य पूर्वरूपाणि यं नरम्। विशन्त्यनेन कल्पेन तस्यापि मरणं ध्रुवम् ॥**

ज्वरविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — सामान्यतः ज्वर प्रकरण में जितने ज्वर के पूर्वरूप बताये हैं वे सभी पूर्वरूप या अधिकतर पूर्वरूप के साथ ज्वर जिस मनुष्य के शरीर में प्रविष्ट होता है तो वह ज्वर मृत्यु को आगे कर स्वयं प्रवेश करता है। अर्थात् अधिक पूर्वरूप होने पर रोगी की ज्वर से मृत्यु हो जाती है। इसी प्रकार किसी भी अन्य रोग का अधिक पूर्वरूप के साथ शरीर में प्रविष्ट होना निश्चित मृत्यु का सूचक है॥ ४-५॥

**पूर्वरूपैकदेशांस्तु वक्ष्यामोऽन्यान् सुदारुणान्। ये रोगाननुबध्नन्ति मृत्युर्यैरनुबध्यते[1] ॥६॥**

और भी — अन्य भयंकर पूर्वरूपों के एक देश को भी कह रहा हूं जो मृत्युकारक रोगों के साथ अवश्य अनुबन्ध ( पश्चात् सम्बन्ध ) रखते हैं और उन लक्षणों के बाद मृत्यु भी अवश्य ही अनुबन्ध रखती है अर्थात् उन लक्षणों के बाद मृत्यु अवश्य होती है॥ ६॥

**बलं च हीयते यस्य प्रतिश्यायश्च वर्धते। तस्य नारीप्रसक्तस्य शोषोऽन्तायोपजायते ॥७॥**
**श्वभिरुष्ट्रैः खरैर्वाऽपि याति यो दक्षिणां दिशम्। स्वप्ने यक्ष्माणमासाद्य जीवितं स विमुञ्चति॥**
**प्रेतैः सह पिबेन्मद्यं स्वप्ने यः कृष्यते शुना। सुघोरं ज्वरमासाद्य जीवितं स विमुञ्चति ॥९॥**

यक्ष्माविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जिस यक्ष्मा के रोगी का बल घटता है और प्रतिश्याय बढ़ता जाता है और रोगी स्त्रीप्रसङ्ग में अधिक आसक्त होता है तो उस रोगी का यक्ष्मा रोग उसके नाश के लिए होता है। जो स्वस्थ मनुष्य या रोगी स्वप्नावस्था में कुत्ते, ऊँट और गदहे की सवारी पर या इनके साथ दक्षिण दिशा को गमन करता है तो वह स्वस्थ मनुष्य या रोगी मनुष्य यक्ष्मा रोग से पीडित होकर अपने जीवन का उत्सर्ग करता है, अर्थात् शीघ्र मर जाता है। जो यक्ष्मा का रोगी स्वप्न में भूत प्रेतों के साथ मदिरा पीता है और कुत्ते द्वारा दक्षिण दिशा में घसीटा जाता है ( स्वप्न में ही ) वह यक्ष्मा का रोगी भयंकर ज्वर से पीडित हो कर मर जाता है॥ ७-९॥

**लाक्षारक्ताम्बराभं यः पश्यत्यम्बरमन्तिकात्। स रक्तपित्तमासाद्य तेनैवान्ताय नीयते॥१०॥**
**रक्तस्रग्रक्तसर्वाङ्गो रक्तवासा मुहुर्हसन्। यः स्वप्ने ह्रियते[2] नार्या स रक्तं प्राप्य सीदति ॥११॥**

रक्त-पित्तविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जो व्यक्ति अपने समीप से ही आकाश को लाख को रङ्ग से रंगे हुए वस्त्र के समान रक्तवर्ण का देखता है वह रक्त-पित्त रोग को प्राप्त कर उसी के द्वारा मारा जाता है। जो व्यक्ति स्वप्न में रक्तवर्ण की माला को धारण किया हुआ, सम्पूर्ण रक्त अङ्ग वाला, रक्तवर्ण के वस्त्र धारण किया हुआ, बार-बार हँसता हुआ, स्त्री के द्वारा दक्षिण दिशा में ले जाया जाता है वह मनुष्य रक्त-पित्त रोग से पीड़ित होकर उसी रोग से मर जाता है॥ १०-११॥

**शूलाटोपान्त्रकूजाश्च दौर्बल्यं चातिमात्रया। नखादिषु च वैवर्ण्यं गुल्मेनान्तकरो ग्रहः ॥**
**लता कण्टकिनी यस्य दारुणा हृदि जायते। स्वप्ने गुल्मस्तमन्ताय क्रूरो विशति मानवम् ॥**

गुल्मविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जिस व्यक्ति के उदर में शूल, आटोप, आन्त्रकूजन, अधिक मात्रा में दुर्बलता, नख, मूत्र, पुरीष, नेत्र आदि विवर्णता होने के बाद गुल्म रोग उत्पन्न होता है तो उसकी मृत्यु उसी रोग से होती है। जो व्यक्ति स्वप्न में यह देखता है कि

---

१. 'मृत्युर्यैरवबुध्यते' इति पा०।　　२. 'नीयते' इति पा०।

मेरे हृदय के ऊपर भयङ्कर काँटेदार लता उत्पन्न हो गई है वह व्यक्ति क्रूर ( असाध्य ) गुल्म रोग से आक्रान्त होकर मर जाता है ॥ १२-१३ ॥

**काये ऽल्पमपि संस्पृष्टं सुभृशं यस्य दीर्यते। क्षतानि च न रोहन्ति कुष्ठैर्मृत्युर्हिनस्ति तम्॥**
**नग्नस्याज्यावसिक्तस्य जुह्वतोऽग्निमनर्चिषम्। पद्मान्युरसि जायन्ते स्वप्ने कुष्ठैर्मरिष्यतः॥**

कुष्ठविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जिस मनुष्य के शरीर पर तृण आदि किसी भी वस्तु से थोड़ा भी कठिन स्पर्श मात्र से ही क्षत हो जाय और अधिक बढ़ जाय, यत्न से सुन्दर चिकित्सा करने पर भी क्षत स्थान भरे नहीं, इसके बाद होने वाला कुष्ठ उस व्यक्ति को मार डालता है। जो व्यक्ति स्वप्न में यह देखता है कि मैं नग्न हूँ, अपने सम्पूर्ण शरीर में घृत लगाया हुआ हूँ और जिस अग्नि में ज्वाला नहीं है उस अग्नि में हवन कर रहा हूँ, हवन करते समय मेरी छाती पर कमल का फूल उत्पन्न हो गया वह व्यक्ति कुष्ठ रोग से मर जाता है॥ १४-१५ ॥

**विमर्श**—कुष्ठ रोग में Trophic ulcers होते हैं। यह व्रण प्रायः पैर में होता है और काफी देर के बाद चिकित्सा करने पर ठीक होता है।

**स्नातानुलिप्तगात्रेऽपि यस्मिन् गृध्नन्ति मक्षिकाः। स प्रमेहेण संस्पर्शं प्राप्य तेनैव हन्यते॥**
**स्नेहं बहुविधं स्वप्ने चण्डालैः सह यः पिबेत्। बध्यते स प्रमेहेण स्पृश्यतेऽन्ताय मानवः॥**

प्रमेहविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जिस व्यक्ति के स्नान और चन्दन का लेप कर लेने पर भी मक्खियाँ आकर अधिक संख्या में उसके शरीर पर बैठती हैं तो वह व्यक्ति प्रमेह रोग से पीड़ित हो मर जाता है। जो व्यक्ति चाण्डालों के साथ अनेकों प्रकार के स्नेहों ( घृत, तैल, वसा, मज्जा आदि ) को स्वप्न में पीता है। उस व्यक्ति को प्रमेह होता है और वह प्रमेह रोग से ही मर जाता है॥ १६-१७॥

**ध्यानायासौ तथोद्वेगौ मोहश्चास्थानसंभवः। अरतिर्बलहानिश्च मृत्युरुन्मादपूर्वकः॥१८॥**
**आहारद्वेषिणं पश्यन् लुप्तचित्तमुदर्दितम्। विद्याद्धीरो मुमूर्षुं तमुन्मादेनातिपातिना॥१९॥**
**क्रोधनं त्रासबहुलं सकृत्प्रहसिताननम्। मूर्च्छापिपासाबहुलं हन्त्युन्मादः शरीरिणम्॥२०॥**
**नृत्यन्रक्षोगणैः साकं यः स्वप्नेऽम्भसि सीदति[1]।**
**स प्राप्य भृशमुन्मादं याति लोकमतः परम्॥ २१॥**

उन्मादविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जो व्यक्ति सर्वदा ध्यानावस्थित रहता हो, श्रम न करने पर भी श्रमयुक्त प्रतीत होता हो, बिना कारण उद्वेग ( बेचैन ) रहता हो और अस्थान में ( जहाँ मोह नहीं करना चाहिए वहाँ भी ) मोह करता हो, उसका चित्त कहीं भी स्थिर नहीं रहता हो और उत्तम भोजन करने पर भी जिसके बल की हानि क्रमशः होती जाती हो उस व्यक्ति की मृत्यु उन्माद रोग होने से होती है। जो व्यक्ति आहार से द्वेष करता हो ( भोजन न करता हो), जिसका चित्त लुप्त सा हो और वह उदर्द रोग से पीडित हो अथवा गङ्गाधर के मत से हर्ष की प्रबलता हो जाने से ही उसको कष्ट का अनुभव करना पड़ता 'मुदा हर्षभावेन अर्दितं-व्यथितम्' इति गङ्गाधर' हो, वह व्यक्ति अतिपाति ( भविष्य में होने वाले ) उन्माद रोग से मर जाता है। जो व्यक्ति पूर्व में क्रोधी न हो पर सहसा क्रोधी स्वभाव का हो जाय, सदा भयभीत रहता हो, एक बार जिसके मुख पर हँसी आती हो, मूर्च्छा एवं प्यास से अधिक पीड़ित रहता हो ऐसे व्यक्ति को होने वाला उन्माद मार डालता है। जो व्यक्ति स्वप्न में राक्षसों के साथ नाचता है और जल में डूब जाता है वह व्यक्ति भयंकर उन्माद रोग से आक्रान्त होकर इस मर्त्यलोक से यमलोक चला जाता है ( मर जाता है )॥ १८-२१॥

---

१. 'मज्जति' इति पा०।

ॐ असत्तमः पश्यति यः शृणोत्यप्यसतः स्वनान् ।
बहून् बहुविधाञ् जाग्रत् सोऽपस्मारेण बध्यते ॥ २२ ॥
ॐ मत्तं नृत्यन्तमाविध्य प्रेतो हरति यं नरम् । स्वप्ने हरति तं मृत्युरपस्मारपुरःसरः ॥२३॥

अपस्मारविषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जो व्यक्ति जागते हुए अन्धकार के न रहने पर भी अन्धकार को देखता है और शब्दों के न रहने पर भी अनेक प्रकार के अनेक शब्दों को सुनता है वह व्यक्ति अपस्मार रोग से मारा जाता है। जो व्यक्ति स्वप्न में देखता है कि मैं मतवाला होकर नाच रहा हूँ ऐसी दशा में मेरे शिर को नीचे करके प्रेत ले जा रहा है उस व्यक्ति के प्राण को अपस्मार उत्पन्न करने के बाद मृत्यु ले जाती है। अर्थात् अपस्मार रोग होने से उसकी मृत्यु होती है ॥ २२–२३ ॥

ॐ स्तभ्येते प्रतिबुद्धस्य हनू मन्ये तथाऽक्षिणी। यस्य तं बहिरायामो गृहीत्वा हन्त्यसंशयम् ॥
शष्कुलीर्वाऽप्यपूपान् वा स्वप्ने खादति यो नरः । स चेत्तादृक्[1] छर्दयति प्रतिबुद्धो न जीवति॥

बहिरायाम-विषयक पूर्वरूपीय अरिष्ट — जिस व्यक्ति का शयन करके उठने के बाद दोनों हनु, दोनों मन्या और दोनों नेत्र जकड़ जाते हों उस व्यक्ति की मृत्यु बहिरायाम रोग से आक्रान्त होने पर होती है, इसमें सन्देह नहीं। जो व्यक्ति स्वप्न में शष्कुली ( पूड़ी तद्रूप भोज्य पदार्थ ) अथवा अपूप ( मालपूआ ) खाता है और जागने पर वैसा ही अर्थात् शष्कुली और अपूपयुक्त वमन करता है तो वह रोगी जीवित नहीं रहता अर्थात् बहिरायाम रोग से मर जाता है ॥ २४–२५ ॥

ॐ एतानि पूर्वरूपाणि यः सम्यगवबुध्यते । स एषामनुबन्धं च फलं च ज्ञातुमर्हति ॥ २६ ॥

पूर्वरूप-विषयक अरिष्टों के ज्ञान का फल — जो चिकित्सक इन पूर्वरूपों को भली प्रकार जान लेता है वह इन पूर्वरूपों के अनुबन्ध ( बाद में होने वाले रोग ) और उनके फल ( मृत्यु ) को जानने में समर्थ होता है ॥ २६ ॥

इमांश्चाप्यपरान् स्वप्नान् दारुणानुपलक्षयेत् । व्याधितानां विनाशाय क्लेशाय महतेऽपि वा ॥

रोगियों के विनाश एवं अत्यन्त क्लेश करने वाले इन दारुण तथा अन्य स्वप्नों का ज्ञान वैद्य को कर लेना चाहिए ॥ २७ ॥

## ( २ ) स्वप्न-विषयक अरिष्ट ( Prognosis based on Dreams )

**विमर्श**—इसके पूर्व रोगों की पूर्वरूपावस्था में होने वाले स्वप्नों का वर्णन किया गया है, अब रोगावस्था में होने वाले स्वप्नों का वर्णन यहाँ से प्रारम्भ किया जाता है। आगे कहे गए इन स्वप्नों को यदि रोगी देखता है तो उसकी मृत्यु प्राप्त होती है, नहीं तो बहुत ही कष्ट पाकर अच्छा होता है अथवा इन स्वप्नों को रोगी देखे तो उसकी मृत्यु होती है और स्वस्थ पुरुष देखे तो उसको अधिक कष्ट होता है। क्योंकि इस अध्याय में पूर्वरूपसम्बन्धी अरिष्टों का वर्णन है। रोगी इन स्वप्नों को देखता है तो मृत्यु का पूर्वरूप ज्ञान होता है। यदि स्वस्थ व्यक्ति इन स्वप्नों को देखता है तो उसे महान् कष्ट होता है। यह बात आगे की पङ्क्तियों से स्पष्ट होगा जैसा कि— 'इत्येते दारुणाः स्वप्ना रोगी यैर्याति पञ्चताम् । अरोगः संशयं गत्वा कश्चिदेवाप्रमुच्यते ॥' इस प्रकार इन स्वप्नों का प्रयोजन स्वस्थ और रोगी इन दोनों व्यक्तियों के भविष्य-फल ज्ञानके लिए है।

यस्योत्तमाङ्गे जायन्ते वंशगुल्मलतादयः । वयांसि च विलीयन्ते स्वप्ने मौण्ड्यमियाच्च यः ॥
गृध्रोलूकश्वकाकाद्यैः स्वप्ने यः परिवार्यते । रक्षःप्रेतपिशाचस्त्रीचण्डालद्रविडान्ध्रकैः[2] ॥ २९ ॥

---

१. 'स चेत् प्रच्छर्दयेत्तादृक्' इति पा० । २. '°द्रवितान्धकैः' इति पा० ।

वंशवेत्रलतापाशतृणकण्टकसङ्कटे। संसज्जति हि यः स्वप्ने यो गच्छेन्[1] प्रपतत्यपि ॥ ३० ॥
भूमौ पांशूपधानायां वल्मीके वाऽथ भस्मनि। श्मशानायतने श्वभ्रे स्वप्ने यः प्रपतत्यपि[3] ॥
कलुषेऽम्भसि पङ्के वा कूपे वा तमसाऽऽवृते। स्वप्ने मज्जति शीघ्रेण स्रोतसा ह्रियते[4] च यः ॥
स्नेहपानं तथाऽभ्यङ्गः प्रच्छर्दनविरेचने। हिरण्यलाभः कलहः स्वप्ने बन्धपराजयौ ॥ ३३ ॥
उपानद्युगनाशश्च प्रतापः पादचर्मणोः। हर्षः स्वप्ने प्रकुपितैः पितृभिश्चावभर्त्सनम् ॥ ३४ ॥
दन्तचन्द्रार्कनक्षत्र[5]देवतादीपचक्षुषाम्। पतनं वा विनाशो वा स्वप्ने भेदो नगस्य वा ॥३५॥
रक्तपुष्पं वनं भूमिं पापकर्मालयं चिताम्। गुहान्धकारसंबाधं स्वप्ने यः प्रविशत्यपि ॥३६॥
रक्तमाली हसन्नुच्चैर्दिग्वासा दक्षिणां दिशम्। दारुणामटवीं स्वप्ने कपियुक्तेन याति वा ॥
काषायिणामसौम्यानां नग्नानां दण्डधारिणाम्। कृष्णानां रक्तनेत्राणां स्वप्ने नेच्छन्ति दर्शनम्॥
कृष्णा पापा[6] निराचारा दीर्घकेशनखस्तनी। विरागमाल्यवसना स्वप्ने कालनिशा मता ॥
इत्येते दारुणाः स्वप्ना रोगी यैर्याति पञ्चताम्। अरोगः संशयं गत्वा कश्चिदेव प्रमुच्यते ॥४०॥

उदाहरणार्थ स्वप्न वर्णन — जिस पुरुष को स्वप्न में उसके सिर पर बाँस, गुल्म (झाड़ियों का समूह) और लता आदि उत्पन्न हो जाती है, स्वप्न में ही जिसके सिर पर पक्षी अपना घोंसला बनाकर रहने लगते हैं। जिसका स्वप्न में सिर का बाल मुण्डित हो जाता है जो स्वप्न में गिद्ध, उल्लू, कुत्ता, कौआ आदि से पराजय प्राप्त करता है और राक्षस, प्रेत, पिशाच, स्त्री, चाण्डाल, द्रविड़ और आन्ध्रक देशवासी मनुष्यों से पराजित होता है। बाँस, वेंत, लतापाश (लताओं के समूह), तृण और कंटकीय वृक्षों के समूह में चलते हुए मोह को प्राप्त होता है अर्थात् रास्ता भूल जाता है या चलते हुए इन बाँस आदि के समूह में गिर जाता है। धूलि से युक्त भूमि पर, वल्मीक मिट्टी पर, राख के समूह पर, श्मशान भूमि पर, वधस्थान पर और गड्ढे में, कीचड़ में, अन्धकार से युक्त कूएं में और शीघ्र ही नदी आदि स्रोतों के द्वारा खींच लिया जाता है, या उसमें डूब जाता है। स्वप्न में स्नेह का पीना, स्नेह का अभ्यंग, बन्धन, पराजय, सुवर्ण की प्राप्ति, झगड़ा करना, वमन, विरेचन, दोनों जूतों का नाश हो जाना, धूलि और चमड़े का गिरना; स्वप्न में हर्ष और कुपित पितरों द्वारा धमकाया जाना, दाँत, चन्द्रमा, सूर्य, नक्षत्र (तारा), देवता, दीप और नेत्र का गिर जाना या नष्ट हो जाना या स्वप्न में पर्वतों का गिरना; स्वप्न में लाल पुष्प वाले वन में, रक्त भूमि में, पाप कर्म के स्थान में, चिता में, अन्धकार से युक्त गुफा में, जो व्यक्ति स्वप्न में प्रवेश करता है; रक्त माला पहने हुए, उच्च स्वर से अट्टहास करते हुए; वानरों के साथ नंगा होकर भयंकर जङ्गल में जो जाता है; स्वप्न में कषाय (गेरुआ) वस्त्र धारण करने वाले जो सौम्य न हों अर्थात् देखने में भयङ्कर हों ऐसे नग्न, हाथ में डण्डा लिए हुए, स्वरूप में काले और जिनका नेत्र लाल है ऐसे पुरुषों का देखना अशुभ होता है। स्वप्न में काली, पापाचरण वाली, भ्रष्ट आचार वाली, जिसके लम्बे केश, नख, और स्तन हैं ऐसी स्त्री का और जो गेरुए या लाल वर्ण की माला और वस्त्र पहने हुई हो ऐसी स्त्री का दर्शन कालरात्रि के समान है। अर्थात् ऐसा स्वप्न देखने वाला रोगी मर जाता है। इस प्रकार ये दारुण स्वप्न बताये गये हैं जिनको देखकर रोगी व्यक्ति मर जाता है यदि स्वस्थ व्यक्ति इन स्वप्नों को देखे तो उसके जीवन में भी संदेह हो जाता है और संदेह होने पर कोई-कोई ही व्यक्ति रोग से मुक्त होता है ॥ २८-४० ॥

---

१. 'प्रमुह्यति' इति पा०। २. 'लगति' इति पा०।
३. 'प्रविशत्यपि' इति पा०। ४. 'नीयते' इति पा०।
५. 'चन्द्रतारार्कनक्षत्र०' इति पा०। ६. 'पापाननाचारा' इति पा०।

**❀ मनोवहानां पूर्णत्वाद्दोषैरतिबलैस्त्रिभिः। स्रोतसां दारुणान् स्वप्नान् काले पश्यति दारुणे॥**

स्वप्न और दोष के सम्बन्ध — दारुण समय ( मृत्यु काल ) में अति बलवान वात, पित्त, और कफ इन तीनों दोषों से जब मनोवाही स्रोत पूर्ण हो जाते है तब भयंकर ( मृत्यु दायक-या कष्टकारी ) स्वप्नों को देखता है ॥ ४१ ॥

**विमर्शः**—मनोवह स्रोतों का अलग कहीं पर वर्णन नहीं किया गया है। फिर भी मन सम्पूर्ण शरीर में चलते हुए सभी ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय पर अपना शासन करता हैं। आधुनिक दृष्टि से मन का स्वप्नों की उत्पत्ति में महत्त्वपूर्ण भाग है।

**❀ नातिप्रसुप्तः पुरुषः सफलानफलांस्तथा। इन्द्रियेशेन मनसा स्वप्नान् पश्यत्यनेकधा॥४२॥**

मनुष्य जब पूर्ण रूप से निद्रा के वशीभूत नहीं रहता तब इन्द्रियों के अधिष्ठाता मन की सहायता से सफल, या विफल अनेक प्रकार के स्वप्नों को देखता है ॥ ४२ ॥

**विमर्श**—१. स्वप्न, २. सुषुप्ति और जाग्रत् ये तीन अवस्थायें होती हैं।

**१.** स्वप्नावस्था में आत्मा तैजस ( राजस ) अहंकार से युक्त होता है और अनेक सुन्दर स्वप्नों को देखता है। जब स्वप्नावस्था में मनोवाही स्रोत त्रिदोष या किसी एक ही दोष से भयंकर रूप में पूर्ण हो जाता है तब दारुण स्वप्नों को देखता है। अर्थात् जब तक दोषों से या दोष से मनोवहस्रोत पूर्ण नहीं होता तब तक दारुण स्वप्न नहीं देखा जाता, जो स्वप्न देखा जाता है वह सौम्य स्वप्न होता है।

**२.** सुषुप्ति अवस्था में आत्मा तामस अहंकार से युक्त होता है, उस समय तमोगुण से सभी स्रोत आच्छादित रहते हैं, दोषों की गति मनोवह स्रोतों में नहीं जाती अतः कोई भी स्वप्न उस अवस्था में पुरुष नहीं देख पाता है।

**३.** जाग्रत् अवस्था में आत्मा सात्त्विक अहंकार से युक्त रहता है, वह अहंकार शुद्ध एवं निर्मल दोषों से अनाक्रान्त रहता है, अतः इस अवस्था में भी स्वप्न नहीं देखे जाते हैं।

तैजस अहंकार को राजस भी कहते हैं। यह रजोगुण-प्रवर्तक होता है अतः मन को स्वप्नावस्था में कार्यों में प्रवृत्त रखता है पर जब शुद्ध रजोगुण होता है तो सौम्य और जब दोषाक्रान्त होता है तो दारुण स्वप्नों को मनुष्य देखता है। यह तम का निरोधक होता है अतः सुषुप्ति अवस्था में मन कार्य में प्रवृत्त नहीं होता।

**❀ दृष्टं श्रुतानुभूतं च प्रार्थितं कल्पितं तथा। भाविकं दोषजं चैव स्वप्नं सप्तविधं विदुः॥४३॥**

स्वप्न के ७ भेद ( Seven types of Dreams ) — १.दृष्ट, २. श्रुत, ३.अनुभूत, ४.प्रार्थित, ५. कल्पित, ६. भाविक और ७. दोषज ये स्वप्न के सात प्रकार होते हैं ॥ ४३ ॥

**विमर्श**—१. दृष्ट—जिसे चक्षुरिन्द्रिय द्वारा देखा गया है, २. श्रुत—जो कान द्वारा सुना गया है जैसे कृष्णचन्द्र श्यामवर्ण के हैं, ३. अनुभूत—जिसकी मन द्वारा चिन्ता या तर्क किया गया है या अभ्यास किया गया है, जैसे मन मे परीक्षा पास करने की चिन्ता है, या परीक्षा समय में छात्र रात-दिन अध्ययन करता है—तो स्वप्नावस्था में पास हो गया या अध्ययन करता है। ४. प्रार्थित—मन से या बचन से जो वस्तु मांगी गयी हो, जैसे मुझे लाखों रुपैये मिलजाते। ५. कल्पित—जो मन द्वारा कल्पना की गयी हो, जैसे मैं चारोधाम तीर्थ करने जाऊँगा तो अमुक-अमुक कार्य करूँगा। ६. भाविक—जो स्वप्न शुभ या अशुभ फल को अवश्य देने वाले हों, जिनका वर्णन ऊपर के श्लोकों में किया गया है। ७. दोषज—वात, पित्त, कफ, दोषानुसार जैसे—वातज स्वप्न—'वियदपि गच्छति ससम्भ्रमेण सुप्तः'—( सु. शा' अ. ४ )। पित्तज स्वप्न—

'सुप्तः सन् कनकपलाशकर्णिकारान् सम्पश्येदपि च हुताशविद्युदुल्काः ।' (सु. शा. अ. ३)। कफज स्वप्न—'सुप्तः सन् सकमलहंसचक्रवाकान् सम्पश्येदपि च जलाशयान् मनोज्ञान् ।' (सु. शा. अ. ४)।

❀ **तत्र पञ्चविधं पूर्वमफलं भिषगादिशेत् । दिवास्वप्नमतिह्रस्वमतिदीर्घं च[1] बुद्धिमान् ॥४४॥**

स्वप्नपरिणाम — वैद्य प्रारम्भ के १. दृष्ट, २. श्रुत, ३. अनुभूत, ४. प्रार्थित और ५. कल्पित इन पाँच स्वप्नों को विफल समझें अर्थात् ऐसे स्वप्नों का कोई फल नहीं होता। इसी प्रकार जो स्वप्न दिन में देखा गया हो, बहुत ही छोटा हो, या बहुत लम्बा स्वप्न को कभी भी देखें तो उसका फल नहीं होता ॥ ४४ ॥

❀ **दृष्टः प्रथमरात्रे यः स्वप्नः सोऽल्पफलो[2] भवेत् । न स्वपेद्यं पुनर्दृष्ट्वा स सद्यः स्यान्महाफलः ॥**

और भी — जो स्वप्न रात्रि के प्रथम पहर में देखा जाता है वह अल्प फल देने वाला होता है। जिस को देखकर पुनः शयन न किया जाय अर्थात् जो प्रातः काल का स्वप्न है वह महान् फल को देता है ॥ ४५ ॥

**विमर्श**—रात्रि के प्रथम प्रहर में देखे गये स्वप्न का फल बहुत ही कम होता है या देर से फल देता है या विफल हो जाता है जैसा कि—'पूर्वरात्रे चिरात्फलम्, दृष्टः करोति तुच्छं च ।' ( वाग्भट शा. अ. ६ )। प्रातः काल स्वप्न देखने के बाद यदि पुनः शयन न किया जाय तब उसका फल सद्यः और महान् होता है जैसा कि—'गोसर्गे तदहर्महत् ।' (वा. शा. अ. ६ )। 'सद्यः' का अर्थ आचार्य **गङ्गाधर** ने तीन दिन के अन्दर किया है।

❀ **अकल्याणमपि स्वप्नं दृष्ट्वा तत्रैव यः पुनः ।**
**पश्येत् सौम्यं शुभाकारं तस्य विद्याच्छुभं फलम् ॥ ४६ ॥**

अशुभ स्वप्नों को देखने के बाद यदि उस समय पुनः सौम्य और शुभ स्वप्न देखा जाय तो उसका फल शुभ ही होता है ॥ ४६ ॥

**विमर्श**—यदि शुभ स्वप्नों के बाद उसी समय पुनः अशुभ स्वप्न देखा जाय तो उसका फल अशुभ ही होता है।

**तत्र श्लोकः—**

**पूर्वरूपाण्यथ स्वप्नान् य इमान् वेत्ति दारुणान् । न स मोहादसाध्येषु कर्माण्यारभते भिषक् ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने**
**पूर्वरूपीयमिन्द्रियं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

अध्याय उपसंहार — जो चिकित्सक इन दारुण पूर्वरूपों और दारुण स्वप्नों को जानता है, वह कभी भी मोहवश ( अज्ञानवश ) असाध्य रोगों में चिकित्सा का प्रारम्भ नहीं करता ॥ ४७ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रियस्थान में पूर्वरूपीय इन्द्रिय नामक पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

१. 'तथैव च' इति पा. ।　　२. 'अल्पबलः' इति पा. ।

# अथ षष्ठोऽध्यायः

**अथातः कतमानिशरीरीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब पूर्वरूपीय इन्द्रिय के बाद कतमानिशरीरीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी, जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

**कतमानि शरीराणि व्याधिमन्ति महामुने ! । यानि वैद्यः परिहरेद्येषु कर्म न सिद्ध्यति ॥३॥**
**इत्यात्रेयोऽग्निवेशेन[1] प्रश्नं पृष्टः सुदुर्वचम् । आचचक्षे यथा तस्मै भगवांस्तन्निबोधत ॥ ४ ॥**

हे महामुने! कौन ऐसे रोगयुक्त शरीर होते हैं जिनमें चिकित्सा कर्म की सिद्धि नहीं होती ( चिकित्सा सफल नहीं होता ) और किस रोगयुक्त शरीर को चिकित्सा कर्म में त्याग कर देना चाहिए। इस कठिन प्रश्न को अग्निवेश ने आत्रेय से पूछा, पूछे जाने पर आत्रेय ने जो उत्तर दिया वह ध्यान से सुनिये ॥ ३–४ ॥

**विमर्श**—पहले के अध्याय में पूर्वरूप द्वारा अरिष्टों का वर्णन किया गया है इस अध्याय में रोग के लक्षण ( रूपावस्था में ) अवस्था में होने वाले अरिष्टों का वर्णन किया जा रहा है।

*** यस्य वै भाषमाणस्य रुजत्यूर्ध्वमुरो भृशम् । अन्नं च च्यवते भुक्तं स्थितं चापि न जीर्यति ॥**
**बलं च हीयते शीघ्रं[2] तृष्णा चातिप्रवर्धते । जायते हृदि शूलं च तं भिषक् परिवर्जयेत् ॥ ६ ॥**

अचिकित्स्य रोगी — जिस व्यक्ति को बात चीत करने पर छाती के ऊपरी भाग में अधिक रूप से वेदना हो, भोजन किया हुआ अन्न बिना पचे हुए वमन के द्वारा निकल जाता हो, यदि आमाशय में खाया हुआ अन्न रुक भी जाय तो उसका परिपाक उत्तम रूप से न हो, उचित खाद्य पदार्थों के लेने पर भी प्रतिदिन बल घटता जाता हो, प्यास बढ़ती जाती हो और हृदय प्रदेश में शूल होता हो तो ऐसे रोगियों की चिकित्सा का परित्याग कर देना चाहिए। अर्थात् वह मर जाता है ॥५–६॥

*** हिक्का गम्भीरजा यस्य शोणितं चातिसार्यते । न तस्मै भेषजं दद्यात् स्मरन्नात्रेयशासनम् ॥**

अतिसार तथा हिक्का की अरिष्टसूचकता — जिस व्यक्ति को गम्भीरजा हिक्का हो और रक्तज अतिसार हो तो आत्रेय के शासन को स्मरण कर उसे औषधि नहीं देनी चाहिए ॥ ७ ॥

**आनाहश्चातिसारश्च यमेतौ दुर्बलं नरम् । व्याधितं विशतो रोगौ दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥**
**आनाहश्चातितृष्णा च यमेतौ दुर्बलं नरम् । विशतो विजहत्येनं प्राणा नातिचिरान्नरम् ॥९॥**

और भी — किसी भी अन्य रोग से दुर्बल मनुष्य को आनाह और अतिसार ये दोनों रोग एक साथ हो जायँ उसका जीवित रहना दुर्लभ होता है। इसी प्रकार अन्य रोग से दुर्बल व्यक्ति आनाह और प्यास इन दोनों रोगों से सहसा पीड़ित हो जाय तो प्राण उसके पार्थिव शरीर को शीघ्र ही छोड़ देते हैं ॥ ८–९ ॥

*** ज्वरः पौर्वाह्णिको यस्य शुष्ककासश्च दारुणः । बलमांसविहीनस्य यथा प्रेतस्तथैव सः ॥१०॥**

ज्वरकासविषयक अरिष्ट — बल और मांस से हीन जिस व्यक्ति को दिन में १२ बजे के पूर्व ज्वर होना हो और साथ ही भयंकर सूखी खाँसी भी आती हो वह व्यक्ति जैसा प्रेत ( मुर्दा ) होता है वैसा ही होता है अर्थात् शीघ्र ही मर जाता है ॥ १० ॥

**विमर्श**—किसी-किसी पुस्तक में यह श्लोक अधिक है—'ज्वरो यस्यापराह्णे तु श्लेष्मकासश्च दारुणः । बलमांसविहीनस्य यथा प्रेतस्तथैव सः ॥' बल-मांस से हीन जिस व्यक्ति को दिन में

---

१. 'इत्यग्निवेशेन गुरुः प्रश्नं पृष्टः पुनर्वसुः' इति पा०। २. 'यस्य' इति पा०।

१२ बजे के बाद ज्वर होता हो और साथ ही कफज (गीला) कास भयंकर रूप से हो वह व्यक्ति प्रेत के समान है अर्थात् मरणासन्न है।

*** यस्य मूत्रं पुरीषं च ग्रथितं संप्रवर्तते। निरूष्मणो जठरिणः श्वसनो न स जीवति ॥११॥**

मूत्रपुरीषविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति का मूत्र ग्रथित (गाढ़ा) और मल गाँठदार निकलता हो, जिस व्यक्ति के शरीर में तापांश की न्यूनता हो, जो उदर रोग से पीड़ित हो और श्वास की अधिकता हो, वह व्यक्ति जीवित नहीं रहता ॥ ११ ॥

*** श्वयथुर्यस्य कुक्षिस्थो हस्तपादं विसर्पति। ज्ञातिसङ्घं[1] स संक्लेश्य तेन रोगेण हन्यते ॥१२॥**
**श्वयथुर्यस्य पादस्थस्तथा स्रस्ते च पिण्डिके। सीदतश्चाप्युभे जङ्घे तं भिषक् परिवर्जयेत् ॥**
**शूनहस्तं शूनपादं शूनगुह्योदरं नरम्। हीनवर्णबलाहारमौषधैर्नोपपादयेत् ॥ १४ ॥**

शोथविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के उदर से प्रारम्भ होकर हाथ और पैर में शोथ फैलता है वह व्यक्ति उस रोग से अपने जाति बन्धुओं के समुदाय को कष्ट देकर मारा जाता है। जिस व्यक्ति के पैर में शोथ हो और पिण्डलियाँ शिथिल हों, दोनों जंघे अवसाद युक्त हों अर्थात् उसमें वेदना और भारीपन हो ऐसे रोगी की चिकित्सा वैद्य न करे क्योंकि वह मर जाता है। जिस व्यक्ति के हाथ, पैर, गुह्य प्रदेश और उदर में शोथ हो और उसका बल, वर्ण, आहार हीन हो गया हो ऐसे रोगी की चिकित्सा औषधों द्वारा नहीं करनी चाहिए ॥ १२-१४ ॥

**विमर्श**—इस प्रकार के रोगियों की चिकित्सा करने पर भी कोई लाभ नहीं होता। प्रायः इस प्रकार का शोथ किसी भी रोग में उपद्रव स्वरूप होता है। यद्यपि मृत्यु का काल निश्चित नहीं होता पर कालान्तर में मृत्यु निश्चित होती है। रोगी अशक्तावस्था में बहुत दिनों तक खाट पर पड़ा रहता है। अतः उसके जाति एवं बन्धुओं को उसकी सेवा और शुश्रूषा में अधिक समय तक कष्ट झेलना पड़ता है। इसीलिए जाति समुदाय को कष्ट देकर रोग मार डालता है। यह आचार्य की उक्ति है।

*** उरोयुक्तो[2] बहुश्लेष्मा नीलः पीतः सलोहितः। सततं च्यवते यस्य दूरात्तं परिवर्जयेत् ॥१५॥**

श्लेष्मा [ Sputun ] विषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के वक्ष प्रदेश मे रहने वाला कफ अधिक मात्रा में नीला, पीला और रक्त मिला हुआ सर्वदा निकलता रहता है, ऐसे रोगी को वैद्य दूर से ही त्याग दे ॥ १५ ॥

**विमर्श**—इस वर्णन में Bronchiectasis की कुछ आभा मिलती है।

*** हृष्टरोमा सान्द्रमूत्रः शूनः कासज्वरार्दितः[3]। क्षीणमांसो नरो दूराद्वर्ज्यो वैद्येन जानता ॥**

ज्वरकासविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति का मांस क्षीण हो गया हो, रोमांच अधिक होता हो, मूत्र गाढ़ा होता हो, शरीर में शोथ हो और प्रधान रूप से ज्वर और कास से पीड़ित हो तो ज्ञानी वैद्य को चाहिए कि उसे दूर से ही त्याग दे ॥ १६ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में Advanced stage of Tuberculosis का वर्णन प्रतीत होता है।

*** त्रयः प्रकुपिता यस्य दोषाः कोष्ठाभिलक्षिताः[4]।**
**कृशस्य बलहीनस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम् ॥ १७ ॥**

जिस कृश और बलहीन व्यक्ति के कोष्ठ में अधिक मात्रा में कुपित हुए तीनों दोष लक्षित हों उस व्यक्ति की कोई चिकित्सा नहीं ॥ १७ ॥

---

१. 'शङ्खे' इति पा०।
२. 'उरोमुक्तः' इति पा०।
३. 'शुष्ककासज्वरार्दितः' इति पा०।
४. 'कोष्ठेऽभिलक्षिताः' इति, 'कण्ठाभिलक्षिताः' इति च पा०।

*** ज्वरातिसारौ शोफान्ते श्वयथुर्वा तयोः क्षये। दुर्बलस्य विशेषेण नरस्यान्ताय जायते॥**

शोथ, ज्वर, अतिसारविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति को शोथ रोग होने के बाद ज्वर और अतिसार हो जाय अथवा ज्वर, अतिसार होने के बाद शोथ हो जाय; यदि मनुष्य दुर्बल है तो यह रोग उसे मारने के लिए होता है॥ १८॥

**विमर्श**—प्रायः प्रथम शोथ के बाद ज्वरातिसार या शोथ के नष्ट होने पर ज्वरातिसार मारक होता है। इसी प्रकार प्रथम ज्वरातिसार होने के बाद शोथ का होना या ज्वरातिसार के नष्ट होने के बाद दुर्बलता बनी हुई है और शोथ हो जाय तो उपर्युक्त दोनों अवस्थाओं में रोगी मर जाता है। पर दोनों अवस्थाओं के रहते हुए भी रोगी बलवान् है तो मृत्यु नहीं होती।

**पाण्डुरश्च कृशोऽत्यर्थं तृष्णयाऽभिपरिप्लुतः।**
**डम्बरी कुपितोच्छ्वासः प्रत्याख्येयो विजानता॥ १९॥**

विविध अचिकित्स्य रोगी — जो व्यक्ति पाण्डु वर्ण वाला हो गया हो, अत्यन्त कृश हो, प्यास से अधिक पीड़ित हो, स्तब्ध नेत्र वाला हो और जिसका उच्छ्वास कुपित हो अर्थात् उचित रूप से न निकलता हो तो अरिष्ट का ज्ञाता वैद्य उसका परित्याग कर दे॥ १९॥

**हनुमन्याग्रहस्तृष्णा बलह्रासोऽतिमात्रया। प्राणाश्चोरसि वर्तन्ते यस्य तं परिवर्जयेत्॥२०॥**

और भी — जिस पुरुष को हनुग्रह, मन्याग्रह रोग हो वह व्यक्ति अतिमात्रा में तृष्णा से पीडित हो, अतिमात्रा में उसका बल घट गया हो और प्राणवायु छाती में वर्तमान हो तो उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए॥ २०॥

**[1]ताम्यत्यायच्छते शर्म न किञ्चिदपि विन्दति। क्षीणमांसबलाहारो मुमूर्षुरचिरान्नरः॥ २१॥**

और भी — जो रोगी थका हुआ प्रतीत हो या जिसकी आँख के सम्मुख अन्धकार दिखाई देता हो, अंगों में आक्षेप होता हो और किसी भी चिकित्सा से उसे कुछ भी शान्ति नहीं मिलती हो एवं उसका मांस, बल और आहार क्षीण हो गया हो।, वह मनुष्य शीघ्र ही मुमूर्षु होता है (अर्थात् मर जाता है)॥ २१॥

*** विरुद्धयोनयो यस्य विरुद्धोपक्रमा भृशम्। [2]वर्धन्ते दारुणा रोगाः शीघ्रं शीघ्रं स हन्यते॥**

और भी — जिस पुरुष में विरुद्धयोनि और विरुद्धोपक्रम भयंकर रोग शीघ्र बढ़ते है वह रोगी शीघ्र ही मर जाता है॥ २२॥

**विमर्श**—विरुद्धयोनि तथा विरुद्धोपक्रम के प्रसिद्ध उदाहरण उभयमार्गी रक्तपित्त आमविष, इत्यादि रोग हैं।

**बलं विज्ञानमारोग्यं ग्रहणी [3]मांसशोणितम्। एतानि यस्य [4]क्षीयन्ते क्षिप्रं क्षिप्रं स हन्यते॥**

और भी — बल, विज्ञान, आरोग्य, ग्रहणी की शक्ति, मांस और रक्त ये जिस पुरुष के शीघ्रता से नष्ट होते हैं वह व्यक्ति शीघ्र ही मर जाता है॥ २३॥

*** आरोग्यं हीयते [5]यस्य प्रकृतिः परिहीयते। सहसा सहसा तस्य मृत्युर्हरति जीवितम्॥२४॥**

और भी — जिस व्यक्ति की उचित चिकित्सा करने पर भी रोग सहसा बढ़ता ही जाता हो, प्रकृति (स्वभाव) गत गुणों की सहसा हानि होती जाती हो तो सहसा मृत्यु उस व्यक्ति के जीवन को समाप्त कर देती है॥ २४॥

---

१. 'व्यायच्छते ताम्यति च शर्म किंचिन्न विन्दति' इति पा०।
२. 'विकारा यस्य वर्धन्ते' इति पा०।
३. 'मांससारिणी' इति पा०।
४. 'हीयन्ते' इति पा०।
५. 'विकारा यस्य वर्धन्ते' इति पा०।

तत्र श्लोकः—

इत्येतानि शरीराणि व्याधिमन्ति विवर्जयेत् । न ह्येषु धीराः पश्यन्ति सिद्धिं काञ्चिदुपक्रमात् ॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने कतमानि शरीरीयमिन्द्रियं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

अध्याय उपसंहार — इन रोगों से युक्त शरीर की चिकित्सा का त्याग कर देना चाहिए। क्योंकि धीर विद्वान् इन रोगों में चिकित्सा करने से कुछ भी सिद्धि ( सफलता ) नहीं देखते ॥२५॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के इन्द्रियस्थान में कतमानिशरीरीय इन्द्रिय नामक छठाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

# अथ सप्तमोऽध्यायः

**अथातः पन्नरूपीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद पन्नरूपीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—'पन्नं गतं नष्टं रूपं यस्याः सा पन्नरूपा'—नष्ट हो गया है रूप जिसका ऐसे इन्द्रिय का अधिकार लेकर इस अध्याय का वर्णन किया गया है। इसलिए इस अध्याय का नाम पन्नरूपीय कहा गया है। इस अध्याय में छाया और प्रतिच्छाया के आश्रित विकृतियों का वर्णन किया गया है।

**दृष्ट्वा यस्य विजानीयात् पन्नरूपां कुमारिकाम् ।**
**प्रतिच्छायामयीमक्ष्णोर्नैनमिच्छेच्चिकित्सितुम् ॥ ३ ॥**

प्रतिच्छाया विषयक अरिष्ट ( Shadow ] — जिस व्यक्ति के नेत्र में प्रतिच्छाया स्वरूप कुमारिका नष्ट हो गई हो उसे देख कर चिकित्सक उसकी चिकित्सा करने की इच्छा न रखे ॥ ३ ॥

**विमर्श**—नेत्रगोलक में दूसरे व्यक्ति या वस्तु की जो छाया पड़ती है उसे कुमारिका कहा जाता है।

**ज्योत्स्नायामातपे दीपे सलिलादर्शयोरपि । अङ्गेषु विकृता यस्य च्छाया प्रेतस्तथैव[1] सः ॥**

और भी — जिस व्यक्ति की छाया चन्द्रमा के प्रकाश में, धूप में, दीपक के प्रकाश में, जल में और शीशा में विकृत अंग वाली दिखाई दे उस व्यक्ति को मुर्दे के समान समझना चाहिए ॥ ४ ॥

**छिन्ना भिन्नाऽऽकुला च्छाया हीना वाऽप्यधिकाऽपि वा ।**
**नष्टा तन्वी द्विधा च्छिन्ना विकृता विशिरा च या ॥ ५ ॥**
**एताश्चान्याश्च याः काश्चित् प्रतिच्छाया विगर्हिताः ।**
**सर्वा मुमूर्षतां ज्ञेया न चेल्लक्ष्यनिमित्तजाः ॥ ६ ॥**

और भी — चन्द्रमा के प्रकाश आदि में छाया की विकृति छिन्न ( दो टुकड़ों में विभक्त ), भिन्न ( फटे हुए की तरह ), आकुल ( एक ही छाया में अनेक छाया मिली हुई प्रतीत हो ), हीन ( अङ्गों से हीन छाया प्रतीत हो ), अधिका ( छाया अधिक दिखाई पड़े जैसे—दो शरीर, दो सिर,

१. 'प्रेतस्तथाविधः' इति पा० ।

चार हाथ या इससे अधिक अङ्ग-प्रत्यङ्ग ), नष्ट ( छाया बिलकुल न दिखाई पड़े ), तन्वी (पतली), द्विधा ( दो भागों में विभक्त हो ), विशिरा ( छाया में शिर न दिखाई पड़ता हो ), यह ऊपर बताई हुई विकृति या अन्य कोई भी विकृति प्रतिच्छाया में दिखाई पड़े तो वह अशुभ होती है। यह सभी विकृतियाँ मरणासन्न मनुष्यों में पाई जाती है। पर यह विकृति किसी लक्ष्य के कारण न हो ॥ ५-६ ॥

**विमर्श**—छाया ( Aura ) और प्रतिच्छाया ( Shadow ) दो भिन्न वस्तुएं हैं। जिसे आगे स्पष्ट किया जायगा। यहाँ यद्यपि छाया और प्रतिच्छाया दोनों शब्द आये हैं। उपर्युक्त सभी विकृतियाँ जब बिना कारण होती है तब अरिष्टसूचक होती है।

**संस्थानेन प्रमाणेन वर्णेन प्रभया तथा। छाया विवर्तते यस्य स्वस्थोऽपि प्रेत एव सः ॥**

यदि व्यक्ति स्वस्थ हो या रोगी हो और आकृति शरीर का परिमाण, वर्ण, प्रभा ( कान्ति ) एवं छाया में विकृति आ जाय, तो वह व्यक्ति प्रेत के समान होता है (अर्थात् शीघ्र ही मर जाता है) ॥

*** संस्थानमाकृतिर्ज्ञेया सुषमा विषमा च सा। मध्यमल्पं महच्चोक्तं प्रमाणं त्रिविधं नृणाम् ॥८॥**

संस्थान [ Shape ] — संस्थान शब्द आकृति ( आकार ) का बोधक है। वह आकृति सुषमा ( Symmetrical ) और विषमा ( Asymmetrical ) होती है। देह का प्रमाण तीन प्रकार का होता है. १. मध्यम (Average or Medium), २. अल्प (Short), ३. महान् (Tall) ॥ ८ ॥

*** प्रतिप्रमाणसंस्थाना जलादर्शातपादिषु। छाया या सा प्रतिच्छाया च्छाया वर्णप्रभाश्रया ॥**

प्रतिच्छाया की परिभाषा — प्रत्येक देह के प्रमाण और आकृति के अनुसार जल में, शीशे में, और धूप आदि ( जैसे दीप प्रकाश चन्द्रमा के प्रकाश ) में जो छाया दिखाई पड़ती है उसे प्रतिच्छाया कहा जाता है। छाया शरीरगत वर्ण और प्रभा के आश्रित होती है ॥ ९ ॥

*** खादीनां पञ्च पञ्चानां छाया विविधलक्षणाः। नाभसी निर्मला नीला सस्नेहा सप्रभेव च ॥**

छाया के ५ भेद — आकाश आदि पञ्चमहाभूतों की भिन्न-भिन्न लक्षण वाली पाँच प्रकार की छाया होती है जैसे—१. नाभसी छाया, २. वायवी छाया, ३. आग्नेयी छाया, ४. आम्भसी छाया, ५. पार्थिवी छाया। इनमें ( १ ) नाभसी छाया निर्मल ( स्वच्छ ), नीलवर्ण, चिकनी और प्रभा की तरह आभासित होती है ॥ १० ॥

*** रूक्षा श्यावारुणा या तु वायवी सा हतप्रभा। विशुद्धरक्ता त्वाग्नेयी दीप्ताभा दर्शनप्रिया ॥**

( २ ) वायवी छाया — जो छाया रूक्ष, श्याव ( काले ), अरुण वर्ण की प्रभाहीन होती है वह वायवी छाया है। ( ३ ) आग्नेयी छाया—जो छाया शुद्ध रक्तवर्ण की चमकदार कान्तिवाली और देखने में प्रिय होती है वह आग्नेयी छाया होती है ॥ ११ ॥

*** शुद्धवैदूर्यविमला सुस्निग्धा चाम्भसी मता।**
**स्थिरा स्निग्धा घना श्लक्ष्णा श्यामा श्वेता च पार्थिवी ॥ १२ ॥**

( ४ ) आम्भसी छाया — जो छाया शुद्ध वैदूर्यमणि की तरह स्वच्छ, चिकनी होती है वह आम्भसी ( जलीया ) छाया है। ( ५ ) पार्थिवी छाया—जो छाया स्थिर, चिकनी, घनी, श्लक्ष्ण, श्याम वर्ण और श्वेत होती है वह पार्थिवी छाया है ॥ १२ ॥

*** वायवी गर्हिता त्वासां चतस्रः स्युः सुखोदयाः[२]।**
**वायवी तु विनाशाय क्लेशाय महतेऽपि वा ॥ १३ ॥**

इन छायाओं में वायवी छाया अशुभ होती है और मृत्यु या क्लेश का कारण होती है। शेष चार छायाएँ शुभ फल देने वाली होती हैं ॥ १३ ॥

---

१. 'स्निग्धाऽऽयता' इति पा०। २. 'शुभोदयाः' इति पा०।

**विमर्श**—स्वस्थावस्था में ये सभी छायाएँ मनुष्यों में पायी जाती हैं, पर जिसके शरीर में जन्म से ही वायवी छाया होती है वह व्यक्ति अभागा होता है और प्रत्येक अवस्था में कष्ट पाता रहता है। यदि सहसा वायवी छाया शरीर में उत्पन्न हो जाय तो मृत्युकारक होती है। जन्म से ही शेष चार छायाएँ सुख देने वाली होती हैं।

पाँचों छायाओं का तुलनात्मक अध्ययन निम्नलिखित रूप में दिया जा रहा है—

*** छाया के पाँच भेद ( Five types of Aura or Reflection )**

| नाभसी | वायवी | आग्नेयी | आम्भसी | पार्थिवी |
|---|---|---|---|---|
| निर्मल | रूक्ष | विशुद्ध रक्त वर्ण | विमल ( शुद्ध वैदूर्य के समान ) | स्थिर |
| नीलवर्ण | श्याववर्ण | दर्शन प्रिय | सुस्निग्ध | स्निग्ध |
| सस्नेह | अरुणवर्ण | दीप्ताभा | | घन |
| | | | | श्लक्ष्ण |
| सप्रभा | हतप्रभा | | | श्याम वर्ण |
| | | | | श्वेत वर्ण |

*** स्यात्तैजसी प्रभा सर्वा सा तु सप्तविधा स्मृता।**
**रक्ता पीता सिता श्यावा हरिता पाण्डुराऽसिता॥ १४॥**
**तासां याः स्युर्विकासिन्यः स्निग्धाश्च विपुलाश्च याः।**
**ताः शुभा रूक्षमलिनाः संक्षिप्ता[1]श्चाशुभोदयाः॥ १५॥**

प्रभा की उत्पत्ति के कारण और भेद — सभी प्रभाएँ तेज ( पित्त ) से उत्पन्न होती हैं और सात प्रकार की होती हैं। जैसे १. रक्त, २. पीत, ३. श्वेत, ४. श्याव, ५. हरित, ६. पाण्डुर, ७. काली। इन प्रभाओं में जो प्रभा विकसित, स्निग्ध होती है वह शुभ और जो प्रभा रूक्ष, मलिन और संक्लिष्ट या संक्षिप्त होती है वह अशुभ फल देने वाली होती है॥ १४-१५॥

*** वर्णमाक्रामति च्छाया भास्तु[2] वर्णप्रकाशिनी।**
**आसन्ना लक्ष्यते च्छाया भाः प्रकृष्टा[3] प्रकाशते॥ १६॥**
*** नाच्छायो नाप्रभः कश्चिद्विशेषाश्चिह्नयन्ति तु। नृणां शुभाशुभोत्पत्तिं काले छायाप्रभाश्रयाः॥**

छाया और प्रभा में भेद — छाया वर्ण को आक्रामित ( आच्छादित ) करती है। प्रभा वर्ण को प्रकाशित करने वाली होती है। छाया समीप से दिखाई पड़ती है और प्रभा दूर से ही चमकती हुई दिखाई पड़ती है। कोई भी पुरुष छाया और प्रभा से रहित नहीं होता। मनुष्य की विशेषताओं को छाया और प्रभा ही स्पष्ट रूप से प्रकट करती है। समय पर छाया और प्रभा के आश्रित भेद शुभ और अशुभ की उत्पत्ति के सूचक होते हैं॥ १६-१७॥

**विमर्श**—छाया की उत्पत्ति पञ्चमहाभूतों से पाँच प्रकार की होती है। पर प्रभा की उत्पत्ति केवल तेज से ही होती है। यह छाया और प्रभा में एक भेद है। जब प्रत्येक मनुष्य की उत्पत्ति पञ्चमहाभूत से मानी जाती है तो उनकी छाया अवश्य ही रहेगी। प्रत्येक रूप की उत्पत्ति तेज

१. 'संक्लिष्टाः' इति पा०। २. 'प्रभा' इति पा०।
३. 'विकृष्टा भाः' इति पा०।

के अधीन होती है। कोई भी रूप हो उसमें तेज से उत्पन्न प्रभा का होना अनिवार्य है। मृत्यु के समय प्रभा और छाया इन दोनों में विकृति हो जाती है जिसे देखकर मृत्यु का ज्ञान पहले ही हो जाता है।

छाया और प्रभा में अन्तर का संग्रह निम्नांकित रूप में किया जा सकता है—

## ❀ छाया और प्रभा में अन्तर

## ( Difference between Reflection and Lustre )

| **छाया** ( Reflection ) | **प्रभा** ( Lustre ) |
|---|---|
| १. छाया वर्ण को आक्रामित ( आच्छादित ) करती है। | १. प्रभा वर्ण को प्रकाशित ( स्पष्ट ) करती है। |
| २. छाया आसन्न (नजदीक) आने पर दिखाई पड़ती है। | २. प्रभा प्रकृष्ट ( दूर ) से ही दिखाई पड़ती है। |
| ३. छाया के नाभसी, वायवी, आग्नेयी, आम्भसी तथा पार्थिवी ये ५ भेद होते हैं। | ३. प्रभा के रक्ता, पीता, सिता, ( श्वेता ), श्यावा, हरिता, पाण्डुरा तथा असिता ( काली ) ये ७ भेद होते हैं। |
| ४. छाया की उत्पत्ति प्रत्येक महाभूत की प्रधानता से होती है। | ४. प्रभा की उत्पत्ति तैजस महाभूत से होती है। ( तैजसी प्रभा सर्वा ) |
| ५. छाया वर्ण और प्रभा पर आश्रित है। ( छाया वर्णप्रभाश्रया ) | ५. प्रभा स्वतन्त्र है। |

**❀ कामलाऽक्षिगोर्मुखं पूर्णं शङ्खयोर्मुक्तमांसता। संत्रासश्चोष्णगात्रत्वं[1] यस्य तं परिवर्जयेत्॥१८॥**

जिस व्यक्ति के दोनों नेत्र कामला रोग के समान पीले हों, मुख-मण्डल मांस से उपचित प्रतीत होता हो, शङ्खप्रदेश में मांसहीनता हो गयी हो, वह सदा भयभीत रहता हो, शरीर उष्ण रहता हो तो उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए अर्थात् उसकी मृत्यु हो जाती है॥ १८॥

**विमर्श**—सम्भवतः उपर्युक्त श्लोक में यकृत् के अर्बुद ( Cancer of the Liver ) होने की आभा मिलती है।

**❀ उत्थाप्यमानः शयनात् प्रमोहं याति यो नरः। मुहुर्मुहुर्न सप्ताहं स जीवति विकत्थनः[2]॥**
**संसृष्टा व्याधयो यस्य प्रतिलोमानुलोमगाः। व्यापन्ना ग्रहणी प्रायः सोऽर्धमासं न जीवति॥**

१५ दिन का मारक अरिष्ट — जो रोगी शय्या से उठाये जाने पर या नींद से जगाये जाने पर बार-बार मूर्च्छित हो जाता हो वह एक सप्ताह के भीतर मर जाता है। और जब तक जीता है तब तक अत्यधिक कष्ट पाता है। जिस व्यक्ति में प्रतिलोम और अनुलोम मार्ग में होने वाले अनेक रोग परस्पर मिल गये हों, ग्रहणी विकृत हो गयी हो, वह व्यक्ति पन्द्रह दिन के अन्दर मर जाता है॥ १९-२०॥

**विमर्श**—प्रतिलोम और अनुलोम का तात्पर्य अधोमार्ग और ऊर्ध्व मार्ग है। जैसे रक्तपित्त में ऊर्ध्व भाग से और अधोभाग से रक्त अधिक मात्रा में निकलता हो। साथ ही रक्तपित्त के उपद्रवस्वरूप अनेक रोग भी हो गये हों। ग्रहणी के दुष्ट हो जाने से खाये हुए पदार्थ का परिपाक न होता हो और पतले दस्त बार-बार आते हों तो वह व्यक्ति पन्द्रह दिन से अधिक नहीं जीता।

---

१. 'संत्रासश्चोष्णता चाङ्गे' इति पा०। २. 'कथंचन' इति पा०।

*** उपरुद्धस्य रोगेण कर्शितस्याल्पमश्नतः। बहु मूत्रपुरीषं स्याद्यस्य तं परिवर्जयेत्॥ २१॥**
**दुर्बलो बहु भुङ्क्ते यः प्रागभुक्तादन्नमातुरः[1]। अल्पमूत्रपुरीषश्च यथा प्रेतस्तथैव सः॥ २२॥**

आहार तथा मलमूत्र विषयक अरिष्ट — जीर्ण रोग से कृश रोगी अग्नि की क्रिया रुक जाने से भोजन अल्प मात्रा में करता हो और मूत्र तथा पुरीष अधिक मात्रा में निकलता हो तो ऐसे व्यक्ति की चिकित्सा नहीं करनी चाहिए। जो दुर्बल रोगी रोग होने से पूर्व अर्थात् स्वस्थावस्था में जितना भोजन करता था उससे अधिक भोजन करता हो पर मूत्र और पुरीष की मात्रा अल्प निकलती हो तो जैसा प्रेत होता है वैसा ही उसे समझना चाहिए॥ २१-२२॥

**इष्टं च गुणसंपन्नमन्नमश्नाति[2] यो नरः। शश्वच्च बलवर्णाभ्यां हीयते न स जीवति॥ २३॥**

और भी — जो स्वस्थ या रोगी व्यक्ति अच्छे रसों से युक्त उत्तम गुणों से सम्पन्न अन्न को खाता है पर निरन्तर बल और वर्ण की हानि होती जाती है, वह व्यक्ति जीवित नहीं रहता॥२३॥

**प्रकूजति प्रश्वसिति शिथिलं चातिसार्यते। बलहीनः पिपासार्तः शुष्कास्यो न स जीवति॥**

श्वासविषयक अरिष्ट — जो गले से अव्यक्त शब्द निकालता है, श्वास अधिक जोर जोर से लेता है, जिसे अत्यधिक अतिसार होता है, यदि वह बल से हीन, पिपासा से पीड़ित हो और उसका मुख अन्दर से सूखा हो तो वह व्यक्ति जीवित नहीं रहता॥ २४॥

**ह्रस्वं च यः प्रश्वसिति व्याविद्धं स्पन्दते च यः। मृतमेव तमात्रेयो व्याचचक्षे पुनर्वसुः॥२५॥**

और भी — जिस रोगी का श्वास छोटे रूप में चलता हो, अर्थात् जिसे छिन्न श्वास हो गया हो, व्याविद्ध—( सारा शरीर छेद दिया गया हो ) की तरह स्पंदन ( चेष्टायें ) करता हो अर्थात् कहीं भी शान्ति नहीं मिलती हो, उसके लिए आत्रेय पुनर्वसु का यह मत है कि उसे निश्चित रूप से मरा हुआ ही समझना चाहिए॥ २५॥

**ऊर्ध्वं च यः प्रश्वसिति श्लेष्मणा चाभिभूयते। हीनवर्णबलाहारो यो नरो न स जीवति॥**

और भी — जिस व्यक्ति का ऊर्ध्व श्वास वेग से चलता हो, कण्ठ कफ से आवृत हो और उसका बल, वर्ण, आहार कम हो गया हो, वह रोगी जीवित नहीं रहता॥ २६॥

**विमर्श**—उपर्युक्त दो श्लोकों में Respiratory Failure की तरफ संकेत प्रतीत होता है।

**ऊर्ध्वाग्रे नयने यस्य मन्ये[3] चारतकम्पने। बलहीनः पिपासार्तः शुष्कास्यो न स जीवति॥**

नेत्रविषयक अरिष्ट — जिस रोगी के दोनों नेत्र ऊपर की तरफ हों ( नेत्र की पुतलियाँ ऊपर पक्ष्म में प्रविष्ट होकर स्थिर हो गयी हों ), मन्यायें सदा काँपती हों ( उनमें फरकाहट हो ) और रोगी बलहीन, अधिक प्यास से पीडित और सूखे मुखवाला हो तो वह जीवित नहीं रहता॥२७॥

**यस्य गण्डावुपचितौ ज्वरकासौ च दारुणौ। शूली प्रद्वेष्टि चाप्यन्नं तस्मिन् कर्म न सिध्यति॥**

विविध अरिष्ट — जिस व्यक्ति के कपोल का ऊपरी भाग उपचित ( मांस से भरा ) हो, उग्र रूप से ज्वर और कास का वेग हो, उदर में शूल हो और अन्न से द्वेष करता हो, ऐसे रोगी की चिकित्सा करने से सफलता नहीं मिलती॥ २८॥

**[4]व्यावृत्तमूर्धजिह्वास्यो भ्रुवौ यस्य च विच्युते। कण्टकैश्चाचिता जिह्वा यथा प्रेतस्तथैव सः॥**

और भी — जिस रोगी का मस्तक और जिह्वा विपरीत दिशा में घुस गई हो, भ्रू अपने स्थान से च्युत हो गए हों ( नीचे लटक गए हों ), कण्टकाकार अङ्कुरों से जिह्वा व्याप्त हो गई हो, उसे मृत की तरह ही समझना चाहिए॥ २९॥

**शेफश्चात्यर्थमुत्सिक्तं निःसृतौ वृषणौ भृशम्। अतश्चैव विपर्यासो विकृत्या प्रेतलक्षणम्॥**

---

१. 'प्रागभुक्त्वाऽन्नमातुरः' इति पा०। २. 'वर्धिष्णुगुणसंपन्नम्' इति पा०।
३. 'यस्यानारतकम्पने' इति पा०। ४. 'व्यावृत्तमुखजिह्वस्य' इति पा०।

लिङ्ग तथा वृषणविषयक अरिष्ट — जिस रोगी का लिङ्ग अत्यन्त अन्दर प्रविष्ट हो गया हो, दोनों अण्डकोष बहुत अधिक बाहर निकलकर लटक गए हों अथवा इससे विपरीत दशा हो अर्थात् लिङ्ग बहुत अधिक बाहर निकल गया हो और अण्डकोष अन्दर प्रविष्ट हो गया हो, इन विकृतियों से उसे भूत ( मृतसम ) ही समझना चाहिए ॥ ३० ॥

**⊛ निचितं यस्य मांसं स्यात्त्वगस्थिष्वेव[1] दृश्यते । क्षीणस्यानश्नतस्तस्य मासमायुः परं भवेत् ॥**

जिस पुरुष के शरीर में मांस निचित अर्थात् एक स्थान में एकत्रित हुआ प्रतीत हो, अन्यत्र सारे शरीर में त्वचा और अस्थि मात्र शेष दिखाई पड़ता हो । यदि 'नि' का अर्थ निषेधात्मक करते हैं ( जैसा कि 'नि निश्चयनिषेधयोः' कहा है ) तो ऐसी दशा में मांस न हो अर्थ करते हैं, अर्थात् मांस क्षीण हो त्वचा और अस्थि का कंकाल मात्र शरीर में शेष दिखाई पड़ता हो, तो उसकी परम आयु १ एक मास की होती है ॥ ३१ ॥

**तत्र श्लोकः—**

**इदं लिङ्गमरिष्टाख्यमनेकमभिजज्ञिवान् । आयुर्वेदविदित्याख्यां लभते कुशलो जनः ॥३२॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने पन्नरूपीय-मिन्द्रियं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

जो कुशल मनुष्य इन अनेक प्रकार के अरिष्ट-लक्षणों को जान लेता है वह मनुष्य आयुर्वेदवित् ( आयुर्वेद शास्त्र के ज्ञाता ) की प्रसिद्धि को प्राप्त करता है ॥ ३२ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र (चरक संहिता) के इन्द्रिय-स्थान में पन्नरूपीय इन्द्रिय नामक सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः

**अथातोऽवाक्शिरसीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद अवाक्शिरसीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी । जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**अवाक्शिरा वा जिह्मा वा यस्य वा विशिरा भवेत् ।**
**जन्तो रूपप्रतिच्छाया नैनमिच्छेच्चिकित्सितुम् ॥ ३ ॥**

शिरप्रतिच्छायाविषयक अरिष्ट — जिस प्राणी की ( वह रोगी हो या स्वस्थ हो ) परछाईं में शिर नीचे की ओर और पैर ऊपर की ओर दिखाई दे या टेढ़ा-मेढ़ा हो, या परछाईं बिना शिर की हो या परछाईं में शिर घुमा हुआ प्रतीत होता हो उस रोगी की चिकित्सा करने की इच्छा न करे, क्योंकि इन लक्षणों के होने पर रोगी निश्चय ही शीघ्र मर जाता है ॥ ३ ॥

**जटीभूतानि पक्ष्माणि दृष्टिश्चापि निगृह्यते[2] । यस्य जन्तोर्न तं धीरो भेषजेनोपपादयेत् ॥ ४ ॥**
**यस्य शूनानि वर्त्मानि न समायान्ति शुष्यतः । चक्षुषी चोपदिह्यते[3] यथा प्रेतस्तथैव सः ॥**

नेत्रविषयक अरिष्ट — जिस मनुष्य के नेत्र की पलकें बिना कारण जटा की तरह बंध गई हों

१. 'तु त्वगस्थि चैव' इति पा० ।   २. 'न गृह्यते' इति पा० ।   ३. 'चोपदह्येते' इति पा० ।

और सहसा दृष्टि बन्द हो गई हो अर्थात् दिखाई नहीं पड़ती हो तो धीर वैद्य के लिए उचित है कि उस रोगी की चिकित्सा औषधों द्वारा न करे। जिस पुरुष के शरीर में शोष हो पर वर्त्ममण्डल में शोथ हो, शोथ के कारण दोनों पलकें आपस में न मिलती हों और नेत्रों में दाह होता हो उस पुरुष को मरे हुए के समान समझे॥ ४-५॥

**भ्रुवोर्वा यदि वा मूर्ध्नि सीमन्तावर्तकान् बहून्। अपूर्वानकृतान् व्यक्तान् दृष्ट्वा मरणमादिशेत्॥**
**त्र्यहमेतेन जीवन्ति लक्षणेनातुरा नराः। अरोगाणां पुनस्त्वेतत् षड्रात्रं परमुच्यते॥ ७॥**

भ्रू तथा आवर्तविषयक अरिष्ट — भौहों में अथवा शिर में बहुत से सीमन्त (माँग) और आवर्त्त (भौंरी) पहले के न बनाये हों अथवा स्वाभाविक रूप से पहले से न हों पर स्पष्ट दिखाई पड़ें तो रोगी का मरना निश्चित समझे। अवाक्शिरा से लेकर अब तक बताये गये इन अरिष्ट लक्षणों के उत्पन्न होने पर तीन दिन के अन्दर रोगी मर जाता है। यदि स्वस्थ पुरुष के शरीर में ये अरिष्ट लक्षण उत्पन्न हुए दिखाई देते हैं तो वह छः दिन के अन्दर मरता है॥ ६-७॥

**❀ आयम्योत्पाटितान् केशान् यो नरो नावबुध्यते। अनातुरो वा रोगी वा षड्रात्रं नातिवर्तते[1]॥**
**यस्य केशा निरभ्यङ्गा दृश्यन्तेऽभ्यक्तसन्निभाः। उपरुद्धायुषं ज्ञात्वा तं धीरः परिवर्जयेत्॥**

केशविषयक अरिष्ट — जिस पुरुष के शिर का बाल स्वयं या दूसरे व्यक्ति के द्वारा खींच कर उखाड़ा जाय वह रोगी हो या स्वस्थ पुरुष हो यदि उसको उखाड़ने की वेदना का अनुभव न हो तो वह ६ दिन से अधिक जीवित नहीं रहता। जिस पुरुष के शिर में तेल न लगाया गया हो पर तेल लगाये हुए के समान बाल प्रतीत होते हों उस मनुष्य के जीवन-काल की गति रुक गई है, यह समझ कर धीर वैद्य उसकी चिकित्सा न करे॥ ८-९॥

**ग्लायते[2] नासिकावंशः पृथुत्वं यस्य गच्छति। अशूनः शूनसंकाशः प्रत्याख्येयः स जानता॥**
**अत्यर्थविवृता यस्य यस्य चात्यर्थसंवृता। जिह्मा वा परिशुष्का वा नासिका न स जीवति॥**

नासाविषयक अरिष्ट — जिस पुरुष का नासिकावंश ग्लानि से युक्त हो, स्थूलता को प्राप्त हो गया हो और नासिकावंश शोथयुक्त न हो पर शोथ के समान प्रतीत होता हो तो अरिष्ट के लक्षणों का ज्ञाता वैद्य उस रोगी का प्रत्याख्यान कर दे (असाध्य समझ कर चिकित्सा न करे)। जिस रोगी की नासिका के द्वार अधिक खुले हुए या अधिक बन्द हुए प्रतीत हों अथवा नाक में टेढ़ापन प्रतीत हो या नाक सूखी हुई प्रतीत हो तो वह रोगी जीवित नहीं रहता॥ १०-११॥

**विमर्श**—यह ऊपर नासिका में उत्पन्न होने वाले अरिष्टों का वर्णन किया गया है। सुश्रुत में भी इसका लक्षण इस प्रकार बताया गया है यथा—'कुटिला स्फुटिता वापि शुष्का वा यस्य नासिका। अवस्फूर्जति मग्ना वा न स जीवति मानवः॥' (सू. अ. ३१)

**मुखं[3] शब्दश्रवावोष्ठौ शुक्लश्यावातिलोहितौ। विकृत्या यस्य वा नीलौ न स रोगाद्विमुच्यते॥**

जिस व्यक्ति का मुख, कान और ओष्ठ शुक्ल, श्याव और अत्यन्त लाल हो जायं अथवा विकृति के कारण दोनों ओष्ठ नीले हो गये हों तो वह रोगी रोग से मुक्त नहीं होता॥ १२॥

**❀ अस्थिश्वेता द्विजा यस्य पुष्पिताः पङ्कसंवृताः। विकृत्या न स रोगं तं विहायारोग्यमश्नुते॥**

दन्तविषयक अरिष्ट — विकृति के कारण जिस व्यक्ति के दाँत हड्डी की तरह श्वेत हो गये हों अथवा फूलों का गन्ध दाँतों से निकलता हो और दाँतों पर पङ्क के समान मैल चढ़ा हुआ हो, वह रोगी उस रोग से मुक्त होकर कभी भी स्वस्थ नहीं होता॥ १३॥

---

१. 'नातिवर्तते' इति पा०। २. 'म्लायते नासिकावंशः' इति पा०।
३. 'मुखशब्दस्रवावोष्ठौ' इति पा०।

*** स्तब्धा निश्चेतना गुर्वी कण्टकोपचिता भृशम् ।**
**श्यावा शुष्काऽथवा शूना प्रेतजिह्वा विसर्पिणी ॥ १४ ॥**

जिह्वाविषयक अरिष्ट — जिस पुरुष की जिह्वा निश्चल, चेतना-रहित ( स्पर्श और रस ज्ञान से शून्य ), भारी, कण्टकाकार अङ्कुरों से अधिक व्याप्त हो, श्याववर्ण, सूखी हुई अथवा शोथयुक्त हो और बार-बार जिह्वा निकाल कर रोगी ओष्ठों को चाटता हो तो इस प्रकार की विकृति प्रेत की जिह्वा अर्थात् मरणासन्न व्यक्ति की जिह्वा में होती है ॥ १४ ॥

**विमर्श**—विसर्पिणी का तात्पर्य **गङ्गाधर** ने बाहर निकली हुई किया है व्यक्तियों में जिह्वा का बाहर निकलना देखा भी जाता है। **चक्रपाणि** ने भी बाहर निकलना ही अर्थ किया है। पर विसर्पिणी का अर्थ सर्प के समान बार-बार निकालना और ओष्ठों को चाटना भी हो सकता है।

*** दीर्घमुच्छ्वस्य यो ह्रस्वं नरो निःश्वस्य ताम्यति । उपरुद्धायुषं ज्ञात्वा तं धीरः परिवर्जयेत् ॥**

श्वासविषयक अरिष्ट — जो मनुष्य पहले लम्बी श्वास लेकर पुनः छोटी श्वास को त्यागता हुआ मूर्च्छित हो जाता है। उसकी आयु की गति रुक गई है यह समझ कर धीर वैद्य उसकी चिकित्सा न करे ॥ १५ ॥

*** हस्तौ पादौ च मन्ये च तालु चैवातिशीतलम् । भवत्यायुःक्षये क्रूरमथवाऽपि भवेन्मृदु ॥**

आयु के क्षय हो जाने पर प्राणियों के दोनों हाथ, दोनों पैर, मन्याएँ और तालु अधिक शीतल हो जाते हैं और क्रूर ( कठिन ) अथवा मृदु ( कोमल ) हो जाते हैं ॥ १६ ॥

**विमर्श**—मृत्यु के समय प्रायः सभी व्यक्तियों में हाथ, पैर, मन्या, तालु इत्यादि की उष्णता नष्ट हो जाती है। इसमें Peripheral Circulatory Failure की तरफ संकेत प्रतीत होता है।

**घट्टयञ्जानुना जानु पादावुद्यम्य पातयन् । योऽपास्यति मुहुर्वक्त्रमातुरो न स जीवति ॥**

विविध अरिष्ट — जो रोगी अपने जानु से दूसरे जानु को टक्कर मारता है और पैरों को उठाकर नीचे पटकता है, जो बार-बार विना कारण मुख को खोलता है वह आतुर जीवित नहीं रहता ॥१७॥

**विमर्श**—प्रायः इस अरिष्ट लक्षण के रोगी शय्या पर शयन किये हुए अपने दोनों जानुओं को परस्पर टकराया करते हैं। खाट के ऊपर शयन किये हुए ही दोनों पैरों को उठाकर पटका करते हैं और बार-बार जम्हाई लेने की तरह मुख खोला करते हैं। **गङ्गाधर** और **चक्रपाणि** ने 'अपास्यति' का अर्थ मुख का दूसरी ओर फेर लेना या मुख में आक्षेप का होना किया है।

**दन्तैश्छिन्दन्नखाग्राणि नखैश्छिन्दञ्छिरोरुहान् । काष्ठेन भूमिं विलिखन्न रोगात् परिमुच्यते ॥**

और भी — जो रोगी दाँतों से अपने नखों के अग्र भाग को काटता है, नखों से शिर के बालों को काटता है ( उखाड़ता है ), लकड़ी से भूमि को कुरेदता है अर्थात् मिट्टी को खोदता है वह रोगी रोग से मुक्त नहीं होता ॥ १८ ॥

**दन्तान् खादति यो जाग्रदसाम्ना विरुदन् हसन् । विजानाति न चेद्दुःखं न स रोगाद्विमुच्यते॥**

और भी — जो रोगी जागते हुए दाँतों को कटकटाया करता है और जागते हुए ही अशान्ति के साथ कभी रोना और कभी हँसता है और किसी भी प्रकार उसे दुःख पहुँचाया जाय पर उसका अनुभव उसे न हो वह व्यक्ति रोग से मुक्त नहीं होता ॥ १९ ॥

**मुहुर्हसन् मुहुः क्ष्वेडञ् शय्यां पादेन हन्ति यः । उच्चैश्छिद्राणि[1] विमृशन्नातुरो न स जीवति ॥**

और भी — जो रोगी बार-बार हँसता है और बार-बार विषादपूर्वक रोता है और अपने शरीरगत उच्च ( ऊपरी भाग के ) छिद्रों को जैसे नाक, कान, मुख, आदि को छूते हुए पैर से

१. 'मुहुश्छिद्राणि' इति पा० ।

शय्या पर आघात करता है अर्थात् पैर उठा-उठाकर खाट पर पटकता है तो वह रोगी जीवित नहीं रहता ॥ २० ॥

**विमर्श**—वैद्य जब रोगी के घर में निरीक्षण के लिए जाता है उस समय इन लक्षणों को रोगी में देखे तो उसकी मृत्यु निश्चित समझे। अथवा रोगी के परिचारक वर्गों से इस प्रकार के अरिष्ट लक्षणों को सुनकर मृत्यु का निश्चय किया जा सकता है।

*** यैर्विन्दति पुरा भावैः समेतैः परमां रतिम्। तैरेवारममाणस्य ग्लास्नोर्मरणमादिशेत्॥**

और भी — जिन भाव पदार्थों के उपस्थित होने पर रोग से पूर्वावस्था में परम प्रसन्नता होती थी, उन्हीं वस्तुओं के उपस्थित होने पर कोई आनन्द का अनुभव न होता हो किन्तु ग्लानि होती हो तो उसकी मृत्यु निश्चित होती है॥ २१ ॥

**विमर्श**—कोई भी व्यक्ति जो स्वस्थावस्था में पुत्र, मित्र, कलत्र आदि के संयोग से आनन्द का अनुभव करता है पर रोगावस्था में इनको शत्रु समझ कर या किसी भी कारण से उसको दुःख होता है तो यह मृत्यु का सूचक है।

*** न बिभर्ति शिरो ग्रीवा न पृष्ठं भारमात्मनः। न हनू पिण्डमास्यस्थमातुरस्य मुमूर्षतः॥**

और भी — मरणासन्न रोगी की ग्रीवा शिर के भार को धारण नहीं करती। अर्थात् मरणासन्न रोगी का शिर लटक जाता है। पृष्ठवंश शरीर के भार को धारण करने में समर्थ नहीं रहता अर्थात् रोगी बैठ नहीं सकता। यदि रोगी के मुख में अन्न का ग्रास रखा जाय तो उसे धारण नही करता। इसी तरह हनु को भी धारण नहीं करता। अर्थात् उसका हनु अपना कार्य करने में समर्थ नहीं होता॥ २२ ॥

**विमर्श**—भोजन का ग्रास केवल उपलक्षण मात्र है मुख में रखने से जल, औषधि आदि कोई भी पदार्थ टिक नहीं पाता।

**सहसा ज्वरसंतापस्तृष्णा मूर्च्छा बलक्षयः। विश्लेषणं च सन्धीनां मुमूर्षोरुपजायते॥ २३॥**

और भी — मरणासन्न पुरुषों में सहसा ज्वर का तीव्र वेग, अधिक तृष्णा, मूर्च्छा, बल का क्षय और सन्धियों में शिथिलता हो जाती है॥ २३ ॥

**विमर्श**—प्रायः इस प्रकार की विकृति सन्निपातज ज्वर में अधिक पाई जाती है।

*** गोसर्गे वदनाद्यस्य स्वेदः प्रच्यवते भृशम्। लेपज्वरोपतप्तस्य दुर्लभं तस्य जीवितम्॥२४॥**

जिस व्यक्ति को स्वेद के अधिक निकलने से यह प्रतीत होता हो कि मेरे शरीर में कोई वस्तु लेप कर दी गयी है और वह व्यक्ति ज्वर से सन्तप्त हो यदि ऐसी अवस्था में प्रातःकाल गोसर्ग (गो छोड़ने के समय) के समय शरीर से अधिक स्वेद निकलता हो तो उसका जीवित रहना दुर्लभ होता है॥ २४ ॥

**विमर्श**—आचार्य **गङ्गाधर** ने 'लेपज्वरोपतप्तस्य' का अर्थ प्रलेपक ज्वर माना है और **चक्रपाणि** ने स्वल्पशीतयुक्त कफज्वर माना है। इन ज्वरों में प्रातःकाल वदन (मुख) से स्वेद निकलना असाध्यता का सूचक है।

**नोपैति कण्ठमाहारो जिह्वा कण्ठमुपैति च। आयुष्यन्तं गते जन्तोर्बलं च परिहीयते॥२५॥**

और भी — जब रोगी की आयु नष्ट हो जाती है तो आहार गले से कण्ठ तक नहीं जाता अर्थात् वह आहार को निगल नहीं सकता और जिह्वा कण्ठ में चली जाती है अर्थात् देखने पर जिह्वा छोटी प्रतीत होती है और सहसा रोगी का बल नष्ट हो जाता है॥ २५ ॥

**शिरो विक्षिपते कृच्छ्रान्मुञ्चयित्वा प्रपाणिकौ। ललाटप्रस्रुतस्वेदो मुमूर्षुश्च्युतबन्धनः[1]॥२६॥**

१. 'मुमूर्षुः श्लथबन्धनः' इति पा०।

और भी — जो व्यक्ति अपने हाथ के अग्र भाग को शिर के पास लाकर कठिनता से शिर को हिलाता है। जिसके ललाट से स्वेद अधिक निकलता है और सन्धियों का बन्धन शिथिल हो गया है उसे मुमूर्षु समझना चाहिए॥ २६॥

**तत्र श्लोकः—**

**इमानि लिङ्गानि नरेषु बुद्धिमान् विभावयेतावहितो मुमूर्षुषु।**
**क्षणेन भूत्वा ह्यपयान्ति कानिचिन्न चाफलं लिङ्गमिहास्ति किञ्चन॥ २७॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थानेऽवाक्शिरसीय-मिन्द्रियं नामाष्टमोऽध्यायः॥ ८॥**

बुद्धिमान् चिकित्सक को सावधानीपूर्वक बार-बार मनुष्यों में बनाये हुए इन अरिष्ट लक्षणों को जानना चाहिए। क्योंकि अरिष्ट लक्षण कुछ ऐसे होते हैं जो शरीर में उत्पन्न होकर शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं। जो लक्षण शरीर में स्थायी रूप से होते हैं उनका ज्ञान करना सहज होता है पर जो शीघ्र ही नष्ट होते हैं उनका ज्ञान करना बिना सावधानी के नहीं सम्भव है। जो अरिष्ट लक्षण इन अध्यायों में बताये गये हैं उनमें कोई भी लक्षण विफल नहीं होते। अर्थात् मृत्यु रूप फल अवश्य होता है॥ २७॥

**विमर्श**—यद्यपि पूर्व के अध्यायों में बनाये हुए अरिष्ट लक्षण भी निश्चित मृत्यु के सूचक हैं। पर अध्याय में बताये हुए अरिष्ट लक्षण शीघ्र ही निश्चित रूप से मारक होते हैं। अतः सावधानी पूर्वक इनका ज्ञान करना चाहिए। इसी आशय से आचार्य ने कहा है कि ये अफल नहीं है अर्थात् इस अध्याय में कहे गये अरिष्ट लक्षण अवश्य मृत्यु रूप फल को देते है।

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृत तन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रिय स्थान में अवाक्शिरसीय इन्द्रिय नामक आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ ८॥

# अथ नवमोऽध्यायः

**अथातो यस्यश्यावनिमित्तीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः॥ १॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ २॥**

अथ ( अवाक्शिरसीय इन्द्रिय के बाद ) यस्यश्यावनिमित्तीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था॥ १-२॥

**यस्य श्यावे परिध्वस्ते हरिते चापि दर्शने। आपन्नो व्याधिरन्ताय ज्ञेयस्तस्य विजानता॥**

नेत्रविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के दोनों नेत्र श्याम वर्ण के हो जायें, अपने स्थान से च्युत हो जायँ, या नष्ट हो जायें यदि उसे कोई भी रोग आक्रान्त करता है तो विज्ञ वैद्य को समझना चाहिए कि यह रोग उस प्राणी का अन्त करने आया है॥ ३॥

**निःसंज्ञः परिशुष्कास्यः संमृद्धो[2] व्याधिभिश्च यः। उपरुद्धायुषं ज्ञात्वा तं धीरः परिवर्जयेत्॥**

विविध अरिष्ट — जो किसी भी रोग से पीडित होकर ज्ञानशून्य हो, उसका मुख सूखा हो और जो अनेक रोगों के समुदाय से समृद्ध हो तो उसकी आयु की गति रुक गयी है, ऐसा जानकर धीर वैद्य उसकी चिकित्सा न करें॥ ४॥

---

१. 'यस्यश्यावीय' इति पा०। २. 'संविद्धः' इति पा०।

**हरिताश्च[1] सिरा यस्य लोमकूपाश्च संवृताः। सोऽम्लाभिलाषी पुरुषः पित्तान्मरणमश्नुते ॥५॥**

और भी — जिस पुरुष के सारे शरीर में हरित वर्ण की शिराएँ उभरी हुई हों, रोमकूप बन्द हों और जो खट्टे रस खाने की अधिक इच्छा रखता हो, उस पुरुष की मृत्यु पित्तज रोग से होती है॥ ५॥

**ॐ शरीरान्ताश्च शोभन्ते शरीरं चोपशुष्यति। बलं च हीयते यस्य राजयक्ष्मा हिनस्ति तम्॥**

राजयक्ष्माविषयक अरिष्ट — जिस पुरुष के शरीरान्त (हाथ-पैर) पूर्ववत् कान्तियुक्त हों, पर शरीर सूखता जाता हो, और बल प्रतिदिन क्षीण होता जाता हो तो राजयक्ष्मा उस रोगी को मार डालता है॥ ६॥

**अंसाभितापो हिक्का च च्छर्दनं शोणितस्य च। आनाहः पार्श्वशूलं च भवत्यन्ताय शोषिणः॥**

और भी — राजयक्ष्मा रोग से पीडित रोगियों में अंस (कन्धे) में अभिताप (जलन) का होना, हिक्का, रक्त का वमन, आनाह और पसलियों में वेदना का होना अन्त (मृत्यु) के लिए होता है॥ ७॥

**ॐ वातव्याधिरपस्मारी कुष्ठी शोफी[2] तथोदरी। गुल्मी च मधुमेही च राजयक्ष्मी च यो नरः॥**
**अचिकित्स्या भवन्त्येते बलमांसक्षये सति। अन्येष्वपि विकारेषु तान् भिषक् परिवर्जयेत्॥**

अष्ट महारोगविषयक अरिष्ट — १. वातव्याधि, २. अपस्मार, ३. कुष्ठ, ४. शोफ, ५. उदररोग, ६. गुल्म, ७. मधुमेह और ८. राजयक्ष्मा रोग से पीडित रोगी बल और मांस के क्षय होने पर अचिकित्स्य अर्थात् चिकित्सा करने योग्य नहीं होते। ऐसी स्थिति अगर अन्य विकारों में भी हो तो चिकित्सक को उस रोग से पीड़ित व्यक्ति को छोड़ देना चाहिए अर्थात् उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए॥ ८-९॥

**विमर्श**—किसी-किसी पुस्तक में 'अल्पेष्वपि' पाठान्तर है, उसका अर्थ यह है कि रोगी उपर्युक्त अल्प विकार से युक्त हो और फिर भी बल और मांस का क्षय होता जाता हो तो उस रोगी का त्याग कर देना चाहिए।

**ॐ विरेचनहृतानाहो यस्तृष्णानुगतो नरः। विरिक्तः पुनराध्माति यथा प्रेतस्तथैव सः॥**

आनाहविषयक अरिष्ट — यदि किसी व्यक्ति को आनाह रोग हुआ हो और वह विरेचन द्वारा दूर किया जाय पर प्यास लगकर पुनः विरेचन के बाद आध्मान हो जाय तो उसे मृत व्यक्ति के समान समझना चाहिए॥ १०॥

**पेयं पातुं न शक्नोति कण्ठस्य च मुखस्य च। उरसश्च विशुष्कत्वाद्यो नरो न स जीवति[3]॥**

विविध अरिष्ट — जो रोगी कण्ठ, मुख और छाती के सूख जाने से किसी भी पेय पदार्थ जैसे दूध जल आदि को पी नहीं सकता हो वह जीवित नहीं रहता॥ ११॥

**स्वरस्य दुर्बलीभावं हानिं च बलवर्णयोः। रोगवृद्धिमयुक्त्या च दृष्ट्वा मरणमादिशेत्॥१२॥**

और भी — स्वर का दुर्बल होना, बल और वर्ण की हानि होना और अनुचित रूप से रोग का बढ़ना देख कर रोगी का मरण अवश्य होगा यह समझना चाहिए॥ १२॥

**ऊर्ध्वश्वासं गतोष्माणं शूलोपहतवङ्क्षणम्। शर्म चानधिगच्छन्तं बुद्धिमान् परिवर्जयेत्॥१३॥**

और भी — किसी भी रोग से पीड़ित रोगी को ऊर्ध्वश्वास हो गया हो, शरीर में गर्मी न हो (शीतल हो गया हो), वंक्षण प्रदेश में शूल अधिक होता हो और रोगी को बेचैनी इतनी अधिक हो

---

१. 'हरिताभाः' इति पा०। २. 'रक्तो' इति पा०।

३. 'पेयं पातुं न शक्नोति शुष्कत्वादास्यकण्ठयोः। उरसश्च विबद्धत्वाद्यो नरो न स जीवति' इति पा.।

कि किसी भी दशा में या किसी भी औषध-प्रयोग से शान्ति न मिलती हो तो बुद्धिमान् वैद्य उसकी चिकित्सा न करें ॥ १३ ॥

**अपस्वरं भाषमाणं प्राप्तं मरणमात्मनः । श्रोतारं चाप्यशब्दस्य दूरतः परिवर्जयेत् ॥ १४ ॥**

जो रोगी वैद्य से, या अपने हित, मित्र और परिवार के व्यक्तियों से यह अपशब्द ( अशकुन शब्द ) कहता है कि मेरा मृत्युकाल आ गया है, अब मैं मर जाऊँगा आदि आदि, उस रोगी को दूर से त्याग दे ॥ १४ ॥

**यं नरं सहसा रोगो दुर्बलं परिमुञ्चति । संशयप्राप्तमात्रेयो जीवितं तस्य मन्यते ॥ १५ ॥**

और भी — आत्रेय पुनर्वसु का यह मत है कि जिस दुबल रोगी को रोग सहसा त्याग देता है उसके जीवन में सन्देह हो जाता है अर्थात् यह अनिश्चित अरिष्ट है ॥ १५ ॥

**अथ चेज्ज्ञातयस्तस्य याचेरन् प्रणिपाततः । रसेनाद्यादिति ब्रूयान्नास्मै दद्याद्विशोधनम् ॥१६॥**
**मासेन चेन्न दृश्येत विशेषस्तस्य शोभनः । रसैश्चान्यैर्बहुविधैर्दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥ १७ ॥**

यदि रोगी के जाति-परिवार आदि के व्यक्ति बहुत ही नम्रतापूर्वक वैद्य से प्रार्थना करें कि यह रोगी दया का पात्र है, दीन है, मैं प्रार्थना करता हूँ आप इसकी चिकित्सा अवश्य करें, तो वैद्य रोगी को मांसरस के साथ आहार देने को कहे। इस प्रकार बलवर्द्धक मांस रस का प्रयोग एक मास तक करावे और फिर भी उसका फल उत्तम न हो अथवा बहुत प्रकार के अन्य उत्तम रसों का प्रयोग एक मास तक करावे पर उसका भी कोई उत्तम फल न हो तो उसका जीवित रहना दुर्लभ है ॥ १६–१७ ॥

**⊛ निष्ठ्यूतं च पुरीषं च रेतश्चाम्भसि मज्जति । यस्य तस्यायुषः प्राप्तमन्तमाहुर्मनीषिणः ॥१८॥**
**निष्ठ्यूते यस्य दृश्यन्ते वर्णा बहुविधाः पृथक् । तच्च सीदत्यपः प्राप्य न स जीवितुमर्हति[1] ॥**

निष्ठ्यूत शुक्र और पुरीष विषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति का थूक और मल एवं शुक्र जल में डूब जाय, मनीषी वैद्य उस व्यक्ति की आयु का अन्तकाल उपस्थित हो गया है, ऐसा कहते हैं। जिस व्यक्ति के थूक में अनेक प्रकार के अलग-अलग वर्ण जैसे लाल, हरा, पीला, काला आदि दिखाई दें और यदि उसे जल में डाल दिया जाय और वह डूब जाय तो वह रोगी जीने में समर्थ नहीं होता ॥ १८–१९ ॥

**विमर्श**—थूक का जल में डूब जाना सर्वथा अरिष्ट होता है। यह बात पहले के श्लोक से स्पष्ट की गयी है और दूसरे से अनेक रूपों के साथ जल में डूबना अरिष्ट बताया है। भिन्न विषय होने से अलग-अलग बताया गया है। थूक में अनेक वर्ण होने पर भी यदि जल में न डूबे तो अरिष्ट नहीं होता।

**⊛ पित्तमूष्मानुगं यस्य शङ्खौ प्राप्य विमूर्च्छति[2] । स रोगः शङ्खको नाम्ना त्रिरात्राद्धन्ति जीवितम्॥**

शंखकरोग-विषयक अरिष्ट — ऊष्मा के साथ पित्त जब शङ्ख प्रदेश में मूर्च्छित होता है अर्थात् उस स्थान में सूख जाता है, तो उस रोग का नाम शंखक होता है। वह रोग मनुष्य को तीन दिन में मार डालता है ॥ २० ॥

**विमर्श**—शंखक रोग का वर्णन सूत्र स्थान के १८ वें अध्याय में आया है। वहीं द्रष्टव्य है।

**सफेनं रुधिरं यस्य मुहुरास्यात् प्रसिच्यते । शूलैश्च तुद्यते कुक्षिः प्रत्याख्येयस्तथाविधः ॥**

विविध अरिष्ट — जिस रोगी के मुख से बार-बार फेन के साथ रक्त निकलता है, उदर में सूई चुभोने की तरह शूल होता है वह रोगी असाध्य होने के कारण प्रत्याख्येय होता है ॥ २१ ॥

---

१. 'तच्च सीदेत् पयः प्राप्य दुर्लभं तस्य जीवितम्' इति पा०। २. 'विशुष्यते' इति पा०।

**❀ बलमांसक्षयस्तीव्रो रोगवृद्धिररोचकः। यस्यातुरस्य लक्ष्यन्ते त्रीन् पक्षान्न स जीवति ॥२२॥**

तीन पक्ष का अरिष्ट — जिस रोगी के तीव्रता के साथ बल और मांस का क्षय हो रहा हो और तीव्रता के साथ ही रोग की वृद्धि होती हो एवं रोगी अरोचक से पीड़ित हो तो ये लक्षण जिन रोगियों में लक्षित होते हैं वे रोगी तीन पक्ष ( डेढ़ मास ) से अधिक जीवित नहीं रहते ॥ २२ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**विज्ञानानि मनुष्याणां मरणे प्रत्युपस्थिते। भवन्त्येतानि संपश्येदन्यान्येवंविधानि च ॥२३॥**

**तानि सर्वाणि लक्ष्यन्ते न तु सर्वाणि मानवम्।**
**विशन्ति विनशिष्यन्तं तस्माद्बोध्यानि सर्वतः॥ २४ ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने यस्यश्याव-**
**निमितीयमिन्द्रियं नाम नवमोऽध्यायः॥ ९ ॥**

अरिष्ट का सम्पूर्ण रूप से ज्ञान आवश्यक — मनुष्यों में मृत्युकाल उपस्थित होने पर जो इन पूर्वोक्त अध्यायों में लक्षण बताए गये हैं उनका विचार करे, और इन्हीं लक्षणों के समान और अन्य जो भी लक्षण रोगी में उपस्थित हों उनका भी विचार करे, ये बताये हुए सभी अरिष्ट लक्षण मरने वाले मनुष्यों में लक्षित होते हैं। पर मरने वाले मनुष्यों में सभी लक्षण सभी में नहीं पाये जाते अर्थात् कुछ लक्षण कुछ व्यक्तियों में और कुछ लक्षण कुछ व्यक्तियों में पाए जाते हैं। इसलिये बताए हुए सभी अरिष्ट लक्षणों का सभी प्रकार से ज्ञान करना चाहिए ॥ २३-२४ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रियस्थान में यस्यश्यावनिमित्तीयेन्द्रिय नामक नौवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९ ॥

# अथ दशमोऽध्यायः

**अथातः सद्योमरणीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः॥ २ ॥**

अब इसके बाद सद्योमरणीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥ १-२ ॥

**विमर्श**—इस अध्याय में शीघ्र ही मरने वाले रोगियों में जो अरिष्ट लक्षण पाये जाते हैं उनका वर्णन किया जायगा। **चक्रपाणि** मतानुसार 'सद्यः' का तात्पर्य कुछ लोग तीन दिन और कुछ लोग सात दिन करते हैं। सुश्रुत ने 'तत्र सद्यः प्राणहराणि सप्त रात्राभ्यन्तरान्मारयन्ति' से 'सद्यः' का अर्थ सात दिन माना है।

**सद्यस्तित्यक्षतः प्राणाँल्लक्षणानि पृथक् पृथक्। अग्निवेश! प्रवक्ष्यामि संस्पृष्टो यैर्न जीवति॥**

हे अग्निवेश अब शीघ्र ही प्राण को छोड़ने वाले पुरुषों के उन लक्षणों को जिन लक्षणों से युक्त रोगी जीवित नहीं रहता उसे अलग-अलग कह रहा हूँ ॥ ३ ॥

**❀ वाताष्ठीला सुसंवृद्धा तिष्ठन्ती दारुणा हृदि। तृष्णयाऽभिपरीतस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम्॥**

हृदयविषयक अरिष्ट—जिस रोगी के हृदय में अत्यन्त बड़ी कठोर गोलाकार वाताष्ठीला उत्पन्न

हो जाती है और उस काल में रोगी प्यास से अधिक पीड़ित रहता है तो उस रोगी के प्राण को अरिष्ट लक्षण शीघ्र ही ले लेते हैं ॥ ४ ॥

**पिण्डिके शिथिलीकृत्य जिह्मीकृत्य च नासिकाम् ।**
**वायुः शरीरे विचरन् सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥ ५ ॥**

जिस रोगी के शरीर में चलती हुई वायु पिण्डलियों को शिथिल कर और नासिका को टेढ़ाकर शरीर में चलती है वह शीघ्र ही उसकी जीवन लीला समाप्त कर देती है ॥ ५ ॥

**भ्रुवौ यस्य च्युते स्थानादन्तर्दाहश्च दारुणः ।**
**तस्य हिक्काकरो रोगः सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥ ६ ॥**

विविध अरिष्ट — जिस व्यक्ति की भौंहें अपने स्थान से च्युत हो गई हैं शरीर के भीतरी भागों में भयंकर दाह हो रहा है ऐसी दशा में यदि रोगी में हिक्का रोग हो जाय तो वे रोग शीघ्र ही जीवन को चुरा लेते हैं ॥ ६ ॥

**क्षीणशोणितमांसस्य वायुरूर्ध्वगतिश्चरन् । उभे मन्ये समे यस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥**

वायुविषयक अरिष्ट — जिस रोगी का रक्त और मांस क्षीण हो गया है और उसके शरीर में ऊर्ध्वगति करती हुई वायु दोनों मन्याओं को एक ही समय आकर्षित करे तो रोगी शीघ्र ही जीवन को समाप्त कर देता है ॥ ७ ॥

**अन्तरेण[1] गुदं गच्छन् नाभिं च सहसाऽनिलः ।**
**कृशस्य वंक्षणो गृह्णन् सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥ ८ ॥**

और भी — गुदा और नाभि के बीच में वायु सहसा जाती हुई दोनों वंक्षणों को जकड़ कर कृश पुरुष के जीवन को समाप्त कर देती है ॥ ८ ॥

**वितत्य पर्शुकाग्राणि गृहीत्वोरश्च[2] मारुतः ।**
**स्तिमितस्यायताक्षस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥ ९ ॥**

और भी — जिस व्यक्ति का सम्पूर्ण शरीर गीले वस्त्र से ढके हुए के समान हो, या स्तब्ध शरीर हो और जिसका नेत्र विस्फारित हो ऐसे व्यक्तियों के शरीर में कुपित वायु छाती को पकड़ कर वेदना उत्पन्न कर पर्शुकाओं के अग्र भाग को फैलाकर बहुत शीघ्र ही मृत्यु कर देती है ॥

**हृदयं च गुदं चोभे गृहीत्वा मारुतो बली । दुर्बलस्य विशेषेण सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥**

विशेष कर दुर्बल व्यक्तियों के शरीर में कुपित बलवान् वायु हृदय और गुदा को जकड़कर प्राण को ले लेती है ॥ १० ॥

**वङ्क्षणं च गुदं चोभे गृहीत्वा मारुतो बली । श्वासं संजनयञ्जन्तोः सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥**

और भी — बली वायु जिन व्यक्तियों के वंक्षण प्रदेश और गुदा में वेदना उत्पन्न कर श्वास को उत्पन्न करती है उन व्यक्तियों का जीवन शीघ्र ही समाप्त हो जाता है ॥ ११ ॥

**नाभिं मूत्रं[3] बस्तिशीर्षं पुरीषं चापि मारुतः ।**
**प्रच्छिन्नं[4] जनयञ्छूलं सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥ १२ ॥**

और भी — जिस व्यक्ति के शरीर में कुपित हुई वायु नाभि को और बस्ति के ऊर्ध्व प्रदेश में छेदन के समान वेदना उत्पन्न कर शूल उत्पन्न करती है उस रोगी की शीघ्र मृत्यु होती है ॥ १२ ॥

**विमर्श** – **गङ्गाधर** ने 'प्रच्छिन्नम्' के स्थान पर 'विबध्य' ऐसा पाठ किया है। 'विबध्य' का

---

१. 'गुदं नाभिं चान्तरेण गृह्णाति' इति पा० ।    २. 'गृह्णाति' इति पा० ।
३. 'नाभिं बस्तिशिरो मूत्रम्' इति पा० ।    ४. 'विबध्य' इति पा० ।

अर्थ 'बाँध' कर होता है। नाभि और बस्ति के प्रदेश में बन्धन के समान वेदना और मल-मूत्र में विबन्ध उत्पन्न कर शूल मारक होता है।

**भिद्येते वंक्षणौ यस्य वातशूलैः समन्ततः। भिन्नं पुरीषं तृष्णा च सद्यः प्राणाञ्जहाति सः॥**

और भी — जिस पुरुष के शरीर में उत्पन्न वातज शूल से सभी ओर से वक्षणों में भेदन की तरह वेदना होती हो, मल पतला आता हो और प्यास बढ़ी हुई हो वह रोगी शीघ्र ही प्राण को छोड़ देता है॥ १३॥

**आप्लुतं मारुतेनेह शरीरं यस्य केवलम्। भिन्नं पुरीषं तृष्णा च सद्यो जह्यात् स जीवितम्॥**

जिस पुरुष का सारा शरीर वात-विकृति से व्याप्त हो गया हो मल पतला आता हो, तृष्णा अधिक बढ़ी हुई हो उसके जीवन को रोग शीघ्र ही समाप्त कर देता है॥ १४॥

**ॐ शरीरं शोफितं यस्य वातशोफेन देहिनः। भिन्नं पुरीषं तृष्णा च सद्यो जह्यात् स जीवितम्॥**

और भी — जिस व्यक्ति का सारा शरीर वातज शोथ से आक्रान्त हो, मल पतला होता हो, प्यास बढ़ी हुई हो, वह रोगी अपनी जीवन लीला को शीघ्र समाप्त कर देता है॥ १५॥

**ॐ आमाशयसमुत्थाना यस्य स्यात् परिकर्तिका। भिन्नं पुरीषं तृष्णा च सद्यः प्राणाञ्जहाति सः॥**

और भी — जिस व्यक्ति के आमाशय प्रदेश में कैंची से काटने की तरह वेदना उत्पन्न होती हो, और अतिसार हो साथ ही प्यास बढ़ी हुई हो तो वह रोगी शीघ्र ही अपने जीवन को समाप्त कर देता है॥ १६॥

**विमर्श**—कहीं-कहीं 'भिन्नं पुरीषम्' के बदले 'गुदग्रहः' पाठ है तो वहाँ अर्थ 'विबन्ध' किया जाता है।

**पक्वाशयसमुत्थाना यस्य स्यात् परिकर्तिका। तृष्णा गुदग्रहश्चोग्रः सद्यो जह्यात् स जीवितम्॥**

जिस व्यक्ति के शरीर में पक्वाशय प्रदेश में कैंची से काटने के समान पीड़ा हो और प्यास तथा उग्र विबन्ध हो तो उस व्यक्ति का जीवन शीघ्र ही नष्ट हो जाता है॥ १७॥

**पक्वाशयमधिष्ठाय[1] हत्वा संज्ञां च मारुतः। कण्ठे घुर्घुरकं कृत्वा सद्यो हरति जीवितम्॥१८॥**

और भी — वायु पक्वाशय का आश्रय लेकर संज्ञा समाप्त कर देती है तथा कण्ठ में घुरघुर शब्द उत्पन्न कर रोगी के प्राण का सद्यः हरण करती है॥ १८॥

**दन्ताः कर्दमदिग्धाभा मुखं चूर्णकसन्निभम्। सिप्रायन्ते च गात्राणि लिङ्गं सद्यो मरिष्यतः॥**

विविध अरिष्ट — जिस व्यक्ति के दाँत मल की अधिकता से ऐसे प्रतीत हों जैसे कीचड़ का लेप किया गया हो, मुख पर चूना के समान श्वेत कण लगे हों, और सारा शरीर स्वेद के बिन्दुओं से भरा हुआ प्रतीत हो, तो वह शीघ्र ही मर जाता है॥ १९॥

**तृष्णाश्वासशिरोरोगमोहदौर्बल्यकूजनैः। स्पृष्टः प्राणाञ्जहात्याशु शकृद्भेदेन चातुरः॥ २०॥**

विविध अरिष्ट — किसी भी रोग से आक्रान्त रोगियों में तृष्णा, श्वास, शिरोरोग, मूर्च्छा, दुर्बलता, गले से साफ शब्द न निकलना ये उपद्रव दृष्टिगोचर होते हों और उस रोगी को पतले मल निकलते हों तो वह शीघ्र ही प्राण त्याग देता है॥ २०॥

**तत्र श्लोकः—**

**एतानि खलु लिङ्गानि यः सम्यगवबुध्यते। स जीवितं च मर्त्यानां मरणं चावबुध्यते॥२१॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने सद्योमरणीयमिन्द्रियं नाम दशमोऽध्यायः॥ १०॥**

---

१. 'आमाशयमधिष्ठाय' इति पा०।

सद्योमरणीय अरिष्टविषयक उपसंहार — जो चिकित्सक इन सद्यःमारक अरिष्टों के लक्षणों को ठीक-ठीक जानता है वह मनुष्यों के जीवन और मरण को ठीक-ठीक जान लेता है ॥ २१ ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रिय स्थान में सद्योमरणीय इन्द्रिय नामक दशवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १० ॥

# अथैकादशोऽध्यायः

**अथातोऽणुज्योतीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब अणुज्योतीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी। जैसा कि भगवान् आत्रेय ने कहा था ॥

**❀ अणुज्योतिरनेकाग्रो दुश्छायो दुर्मनाः सदा। रतिं न लभते याति[1] परलोकं समान्तरम् ॥**

एक वर्ष का अरिष्ट — जिस व्यक्ति की सारे शरीर की ज्योति ( कान्ति ) अणु ( अल्प ) हो गयी हो अथवा जठराग्नि बिलकुल मन्द हो गयी हो, रोगी का चित्त चंचल रहता हो, शरीर की छाया सुन्दर न प्रतीत होती हो, मन निरन्तर दुःखी रहता हो और कहीं भी किसी कार्य में उसका मन न लगता हो तो ऐसा व्यक्ति एक वर्ष के भीतर परलोक की यात्रा करता है ॥ ३ ॥

**❀ बलिं बलिभृतो यस्य प्रणीतं नोपभुञ्जते। लोकान्तरगतः पिण्डं भुङ्क्ते संवत्सरेण सः ॥४॥**

बलिविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के द्वारा दी हुई बलि बलि खाने वाले जीव ( कौए, कुत्ते आदि ) नहीं खाते वह व्यक्ति एक वर्ष के भीतर परलोक में जाकर श्राद्ध में दिये हुए पिण्डों को खाता है। अर्थात् एक वर्ष के अन्दर मर जाता है ॥ ४ ॥

**❀ सप्तर्षीणां समीपस्थां यो न पश्यत्यरुन्धतीम्। संवत्सरान्ते जन्तुः स संपश्यति महत्तमः ॥**

अरुन्धती तारा-विषयक अरिष्ट — जो पुरुष सप्तर्षियों के समीप में रहने वाले अरुन्धती नाम तारा को नहीं देखता वह वर्ष के अन्त में महा अन्धकार स्वरूप यमपुरी को देखता है ॥ ५ ॥

**विमर्श**—उत्तर दिशा में ध्रुव तारा बहुत ही प्रसिद्ध है जिससे आधुनिक जगत् भी दिशाओं का ज्ञान करता है। उसी के समीप में चमकते हुए सात बड़े-बड़े नक्षत्र के गण हैं। उन्हीं के मध्य में बहुत ही छोटी अरुन्धती नामक एक नक्षत्र है। उसे नेत्र में रोगों के न रहते हुए जो नहीं देखता उसकी मृत्यु उसी वर्ष के अन्तिम भाग में हो जाती है।

**❀ विकृत्या विनिमित्तं यः शोभामुपचयं धनम्।**
**प्राप्नोत्यतो वा विभ्रंशं समान्तं तस्य जीवितम् ॥ ६ ॥**

एक वर्ष का अरिष्ट — जो व्यक्ति बिना किसी कारण के शोभा, शरीर की पुष्टि और धन-धाम-सूचक रेखा आदि को शरीर में प्राप्त करते हैं। अथवा शोभा, पुष्टि और धन-धाम-सूचक चिह्नों का सहसा जिनके शरीर से नाश हो जाता है उसका जीवन वर्ष के अन्त में समाप्त हो जाता है ॥ ६ ॥

**❀ भक्तिः शीलं स्मृतिस्त्यागो बुद्धिर्बलमहेतुकम्।**
**षडेतानि निवर्तन्ते षड्भिर्मासैर्मरिष्यतः ॥ ७ ॥**

६ मास का अरिष्ट — जो व्यक्ति ६ माह में मरने वाला होता है उसकी क्रमशः भक्ति, स्वभाव, स्मरण-शक्ति, त्याग ( वस्तुओं के त्याग करने की शक्ति ), बुद्धि और बल बिना कारण ही नष्ट हो जाते हैं ॥ ७ ॥

---

१. 'गन्ता' इति पा.।

**धमनीनामपूर्वाणां जालमत्यर्थशोभनम् । ललाटे दृश्यते यस्य षण्मासान्न स जीवति ॥८॥**

और भी — जिस पुरुष के मस्तक पर जो पहले से नहीं है ऐसा धमनियों का सुन्दर जाल दिखाई पड़े उस व्यक्ति की ६ मास में निश्चित मृत्यु हो जाती है ॥ ८ ॥

**लेखाभिश्चन्द्रवक्राभिर्ललाटमुपचीयते । यस्य तस्यायुषः षड्भिर्मासैरन्तं समादिशेत् ॥९॥**

और भी — जिस व्यक्ति के ललाट के ऊपर चन्द्रमा की तरह टेढ़ी रेखाओं का समुदाय दिखाई पड़ता है उस व्यक्ति की आयु ६ मास में समाप्त हो जाती है, ऐसा समझना चाहिये ॥९॥

**❀ शरीरकम्पः संमोहो गतिर्वचनमेव च । मत्तस्येवोपलभ्यन्ते यस्य मासं न जीवति ॥१०॥**

१ मास का अरिष्ट — जिस रोगी का शरीर बिना कारण ही काँप रहा हो, मूर्च्छा होती हो, चलना-फिरना और बोलना, मतवाले पुरुष की तरह हो वह व्यक्ति एक मास तक भी जीवित नहीं रहता ॥ १० ॥

**❀ रेतोमूत्रपुरीषाणि यस्य मज्जन्ति चाम्भसि । स मासात् स्वजनद्वेष्टा मृत्युवारिणि मज्जति ॥**

शुक्रमूत्रपुरीषविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के वीर्य, मूत्र और पुरीष ( मल ) जल में डालने से डूब जाते हों और वह व्यक्ति अपने परिवार, हितैषी, मित्र वर्गों से द्वेष करता हो तो वह मृत्यु रूपी जल में डूब जाता है ॥ ११ ॥

**विमर्श**—प्रायः जिस आदमी की मृत्यु समीप में आती है उसका स्वभाव धीरे-धीरे परिवर्तित हो जाता है। इसलिये वह मित्र को शत्रु और शत्रु को मित्र समझता है। यद्यपि मूत्र, मल आदि के जल में डूबने को पहले भी अरिष्ट बताया गया है, यहाँ बताना पुनरुक्त है तथापि इस अध्याय में जिसमें कि मरने का समय निश्चित किया गया है उसमें पहले इसका वर्णन नहीं आया है। इस प्रकार के लक्षण होने पर एक मास के अन्दर मनुष्य मर जाता है, यह बताने के लिये पुनः इस अध्याय में इसका वर्णन आया है।

**हस्तपादं मुखं चोभे विशेषाद्यस्य शुष्यतः ।**
**शूयेते वा विना देहात् स च मासं[1] न जीवति ॥ १२ ॥**

जिस मनुष्य के हाथ, पैर और मुख विशेष रूप से सूख गये हों, या शोथ को प्राप्त हो गये हों और मध्य शरीर अपने स्वाभाविक रूप में हो, तो वह व्यक्ति एक मासतक नहीं जीवित रहता ॥

**❀ ललाटे मूर्ध्नि बस्तौ वा नीला यस्य प्रकाशते । राजी बालेन्दुकुटिला न स जीवितुमर्हति ॥**

१ मास का अरिष्ट — जिस व्यक्ति के ललाट पर और वस्ति के ऊपरी भाग में चन्द्रमा की तरह कुटिल नील रेखायें प्रतीत होती हों वह १ मास से अधिक जीवित नहीं रहता ॥ १३ ॥

**❀ प्रवालगुटिकाभासा यस्य गात्रे मसूरिकाः ।**
**उत्पद्याशु विनश्यन्ति[2] न चिरात् स विनश्यति ॥ १४ ॥**

मसूरिकाविषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के सारे शरीर पर प्रवाल की गोली की तरह कान्तिवाली लाल मसूरिकायें उत्पन्न होकर शीघ्र ही नष्ट हो जाती हों उस व्यक्ति की मृत्यु बहुत शीघ्र ही होजाती है ॥ १४ ॥

**ग्रीवावमर्दो बलवाञ्जिह्वाश्वयथुरेव च । ब्रध्नास्यगलपाकश्च यस्य पक्वं तमादिशेत् ॥ १५ ॥**

विविध अरिष्ट — जिस पुरुष के गर्दन में मर्दन करने की तरह पीड़ा हो, जिह्वा में अत्यधिक शोथ हो, ब्रध्न रोग और मुख एवं गले में भयंकर पाक हो गया हो उस पुरुष को पका हुआ समझना चाहिए अर्थात् उसकी मृत्यु शीघ्र ही हो जाती है ॥ १५ ॥

---

१. 'मासाद्विनश्यति' इति पा० ।    २. 'विलीयन्ते' इति पा० ।

**संभ्रमोऽतिप्रलापोऽस्थिभेदोऽस्थ्नामतिदारुणः[1]। कालपाशपरीतस्य त्रयमेतत् प्रवर्तते ॥१६॥**

और भी — जो व्यक्ति कालरूपी जाल में फँस जाता है और उसके शरीर में ये तीन लक्षण उत्पन्न होते हैं जैसे, १. शिर में भयंकर चक्कर का आना, २. अत्यधिक प्रलाप करना और ३. अस्थियों में भेदन करने की तरह पीड़ा का होना ॥ १६ ॥

**प्रमुह्य लुञ्चयेत् केशान् परिगृह्णात्यतीव च[2]। नरः स्वस्थवदाहारमबलः[3] कालचोदितः ॥१७॥**

और भी — जो मनुष्य ज्ञानशून्य होकर अपने केशों को नोचता है और जोरों से पकड़ता है और रोगी होते हुए भी स्वस्थावस्था के समान ही अधिक भोजन करता है और दुर्बल हो तो उसे काल से प्रेरित समझना चाहिए ॥ १७ ॥

**समीपे चक्षुषोः कृत्वा मृगयेताङ्गुलीकरम्। स्मयतेऽपि च कालान्ध ऊर्ध्वगानिमिषेक्षणः[4]॥**

नेत्रविषयक अरिष्ट — जो व्यक्ति नेत्र के समीप में हाथों को रखकर, अङ्गुलियों को खोजता हो, आश्चर्य करता हो कि हाथ रहते हुए हमारी अङ्गुलियाँ कैसे नष्ट हो गई? नेत्र ऊपर की तरफ टँगे हुये हों, निर्निमेष हो गये हों तो उसे काल ने अन्धा कर दिया है ऐसा समझना चाहिए अर्थात् उसकी मृत्यु शीघ्र हो जाती है ॥ १८ ॥

**शयनादासनादङ्गात् काष्ठात् कुड्यादथापि वा।**
**असन्मृगयते किञ्चित् स मुह्यन् कालचोदितः ॥ १९ ॥**

विविध अरिष्ट — मोह से ग्रस्त जो व्यक्ति शय्या, आसन, अपने अङ्ग, काष्ठ आदि किसी पर भी नहीं रखी हुई वस्तु को खोजता है या किसी भी वस्तु को खोजता है, उसे काल से प्रेरित समझना चाहिए ॥ १९ ॥

**अहास्यहासी संमुह्यन् प्रलेढि[5] दशनच्छदौ। शीतपादकरोच्छ्वासो यो नरो न स जीवति ॥**

और भी — जो व्यक्ति मोह को प्राप्त होकर अर्थात् ज्ञानशून्य होकर हंसी का विषय न होने पर भी अधिक हंसता है, ओष्ठों को बार-बार जिह्वा से चाटता है और जिसके हाथ-पैर एवं श्वास शीतल हो गए हों तो वह जीवित नहीं रहता ॥ २० ॥

**आह्वयंस्तं समीपस्थं स्वजनं जनमेव वा। महामोहावृतमनाः पश्यन्नपि न पश्यति ॥२१॥**

और भी — जो व्यक्ति काल के वशीभूत होकर भयंकर मोह से आवृत मन वाला हो, वह समीप में रहने वाले आत्मीय वर्गों को या अन्य व्यक्तियों को उच्च स्वर से बुलाते हुए उसे देखने पर भी नहीं देखता अर्थात् पहचान नहीं पाता ॥ २१ ॥

**❀ अयोगमतियोगं वा शरीरे मतिमान् भिषक्। खादीनां युगपद्दृष्ट्वा भेषजं नावचारयेत् ॥२२॥**

पञ्चमहाभूतविषयक अरिष्ट — पञ्चमहाभूत के लक्षणों का शरीर में एक साथ अयोग और अतियोग का लक्षण देखकर बुद्धिमान् वैद्य चिकित्सा करने की चेष्टा न करे ॥ २२ ॥

**विमर्श**—पंचमहाभूतों के शरीर में होने वाले लक्षणों का वर्णन शारीर-स्थान के पहले अध्याय में बताया गया है, उनमें किसी एक, दो, या तीन, महाभूतों के लक्षण शरीर में न्यून हो जाय, साथ ही दूसरे एक, दो या तीन महाभूतों के लक्षण अपनी मात्रा से अधिक हो जाँय। जैसे खरता अधिक हो जाय, और उष्णता अत्यधिक न्यून हो जाय, या उष्णता अधिक बढ़ जाय और रूक्षता अत्यल्प हो जाय तो उस रोगी की मृत्यु शीघ्र ही हो जाती है।

---

१. 'पर्वभेदश्च दारुणः' इति पा०। २. 'परान् गृह्णात्यतीव च' इति पा०।
३. 'स्वस्थवदाहारवचनः' इति पा०। ४. 'ऊर्ध्वाक्षोऽनिमिषेक्षणः' इति पा०।
५. 'यो लेढि' इति पा०।

**अतिप्रवृद्धया रोगाणां मनसश्च बलक्षयात्। वासमुत्सृजति क्षिप्रं शरीरी देहसञ्ज्ञकम् ॥२३॥**

अन्य अरिष्ट — यदि मनुष्यों के शरीर में रोगों की अधिक वृद्धि हो जाय और मानसिक बल का अधिक ह्रास हो जाय तो उस व्यक्ति की आत्मा देह नामक अपने वास स्थान को शीघ्र छोड़ देती है ॥ २३ ॥

**वर्णस्वरावग्निबलं वागिन्द्रियमनोबलम्। हीयतेऽसुक्षये निद्रा नित्या भवति वा न वा ॥**

और भी — मृत्युकाल के उपस्थित होने पर वर्ण, स्वर, अग्नि-बल, वाक् शक्ति, इन्द्रियों का बल या शक्ति और मानसिक बल अत्यधिक कम हो जाते हैं, उस काल में रोगी को निद्रा निरन्तर बनी रहती है अथवा निद्रा आती ही नहीं ॥ २४ ॥

**ॐ भिषग्भेषजपानान्नगुरुमित्रद्विषश्च ये। वशगाः सर्व एवैते बोद्धव्याः समवर्तिनः॥ २५ ॥**
**एतेषु रोगः क्रमते भेषजं प्रतिहन्यते। नैषामन्नानि भुञ्जीत न चोदकमपि स्पृशेत्॥ २६ ॥**

जो लोग चिकित्सक, औषध, पेय पदार्थ, अन्न, गुरु, मित्र इनसे द्वेष करते हैं अर्थात् जल, भोजन और औषध नहीं ग्रहण करते, तथा वैद्य, गुरु और मित्र जो कुछ भी उनके हित के लिए उपदेश करते हैं उसको नहीं मानते, उनको यह समझना चाहिए कि वे सभी पुरुष यमराज के वश में हो गए हैं। अर्थात् उन्हें यमराज अवश्य ले जाता है। इन व्यक्तियों में जो कोई भी रोग हो जाता है उसमें औषध का प्रयोग करना लाभदायी नहीं होता, ऐसे व्यक्तियों का अन्न चिकित्सक न खाय और इनके जल का भी स्पर्श न करे ॥ २५–२६ ॥

**विमर्श**—काल से प्रेरित मनुष्यों की चिकित्सा करना सर्वदा वर्जित है क्योंकि उनमें जो भी चिकित्सा की जाती है उसका फल नहीं होता इसका कारण सुश्रुत ने निम्न बताया है—'प्रेता भूताः पिशाचाश्च रक्षांसि विविधानि च। मरणाभिमुखं नित्यमुपसर्पन्ति मानवम् ॥ तानि भेषज-वीर्य्याणि प्रतिघ्नन्ति जिघांसया। तस्मान्मोघाः क्रियाः सर्वा भवन्त्येव गतायुषाम् ॥' (सु. सू. अ. ३)। मरे हुए व्यक्तियों के घर का अन्न और जल जब तक आशौच समाप्त नहीं होता तब तक उन लोगों का अन्न और जल नहीं लिया जाता यह लोक और शास्त्र का व्यवहार है। इस श्लोक में बताए हुए व्यक्तियों को मृत समान ही समझा गया है। अतः उनके अन्न-जल का निषेध किया गया है।

**ॐ पादाः समेताश्चत्वारः सम्पन्नाः साधकैर्गुणैः। व्यर्था गतायुषो द्रव्यं विना नास्ति गुणोदयः॥**

चतुष्पादविषयक अरिष्ट — जिन व्यक्तियों की आयु समाप्त हो गई है उन व्यक्तियों में रोग उत्पन्न होने पर चारों पाद के साथ उत्तम चिकित्सा करने पर भी कोई लाभ नहीं होता क्योंकि बिना द्रव्य के गुण का उदय ( प्राप्ति ) नहीं होता ॥ २७ ॥

**विमर्श**—असाध्य रोगों में चिकित्सा सफल नहीं होती। इसका कारण यहाँ पर बिना द्रव्य के गुण की प्राप्ति नहीं होती यह बताया गया है, द्रव्य आत्मा है, गुण, मन एवं इन्द्रियों के संयोग से होने वाले इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख, धर्म, अधर्म, आदि हैं। जब आत्मा ही शरीर को छोड़कर जाने को प्रस्तुत होती है तो उसमें रहने वाले गुण शरीर में कैसे रह सकते हैं। गुण के अभाव में शरीर चेतनारहित हो जाता है, अतः कोई भी औषधि अपने गुण को शरीर में उत्पन्न नहीं कर पाती।

**ॐ परीक्ष्यमायुर्भिषजा नीरुजस्यातुरस्य च। आयुर्ज्ञानफलं कृत्स्नमायुर्ज्ञे ह्यनुवर्तते ॥ २८ ॥**

आयु परीक्षा आवश्यक — चिकित्सक को चाहिए कि स्वस्थ और रोगी इन दोनों की आयु की परीक्षा करे क्योंकि आयु के ज्ञान का फल ( अर्थात् आयु शेष हो तो औषधि देना ) आयु के ज्ञाता ( आयुर्वेदज्ञ ) को ही मिलता है ॥ २८ ॥

तत्र श्लोकः—

❀ क्रियापथमतिक्रान्ताः केवलं देहमाप्लुताः। चिह्नं कुर्वन्ति यद्दोषास्तदरिष्टं निरुच्यते ॥२९॥

इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थानेऽणुज्योतीय-
मिन्द्रियं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

अरिष्ट के लक्षण — जो बढ़े हुए दोष चिकित्सा के फल को विफल कर सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होने के बाद जिन लक्षणों को उत्पन्न करते हैं उसे अरिष्ट कहा जाता है ॥ २९ ॥

**विमर्श**—रोग के प्रधान कारण दोष ही होते हैं। यदि दोष अतिमात्रा में कुपित होते हैं तो शरीरनिर्मापक पञ्चमहाभूत को विघटित कर देते हैं और रोग की ऐसी भयंकरता उत्पन्न कर देते हैं जिसमें चिकित्सा लाभ ही नहीं करती इन उपर्युक्त अध्यायों में जितने अरिष्ट के लक्षण बताए गए हैं, वे सभी अति कुपित दोषज ही हैं। पर अरिष्ट, शकुन, दूत आदि के द्वारा भी जाना जाता है जिनका वर्णन आगे के अध्याय में किया जायगा।

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरकसंहिता ) के इन्द्रियस्थान में
अणुज्योतीय इन्द्रिय नामक ग्यारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ११ ॥

## अथ द्वादशोऽध्यायः

**अथातो गोमयचूर्णीयमिन्द्रियं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माह भगवानात्रेयः ॥ २ ॥**

अब इसके बाद गोमयचूर्णीय इन्द्रिय की व्याख्या की जायगी जैसा कि भगवान आत्रेय ने कहा था ॥ १–२ ॥

❀ **यस्य गोमयचूर्णाभं चूर्णं मूर्धनि जायते। सस्नेहं भ्रश्यते चैव मासान्तं तस्य जीवितम् ॥३॥**

एक मास का अरिष्ट — जिस मनुष्य के मस्तक पर सूखे गोबर के चूर्ण के समान चूर्ण स्नेह के साथ गिरता हो अर्थात् स्पर्श द्वारा प्रतीत होता हो, और पुनः नष्ट हो जाता हो तो उस व्यक्ति की आयु एक मास के अन्त में नष्ट हो जाती है ॥ ३ ॥

**विमर्श**—गंगाधर ने 'सस्नेहम्' के स्थान पर 'सस्नेहे' पढ़ा है। उनका तात्पर्य यह है कि तेल आदि लगाने से उसका नाश हो जाता है पर यह पाठ उचित नहीं मालूम पड़ता क्योंकि सुश्रुत ने भी—'गोमयचूर्णप्रकाशस्य वा रजसो दर्शनमुत्तमाङ्गे विलयनं च।' इससे स्वतः चूर्ण का नष्ट होना बताया है।

❀ **निकर्षन्निव[1] यः पादौ च्युतांसः परिधावति। विकृत्या न स लोकेऽस्मिंश्चिरं वसति मानवः ॥**

गतिविषयक अरिष्ट — जो व्यक्ति चलते हुए अपने पैरों को भूमि में घसीटते हुए चलता है और चलते समय जिसका अंस प्रदेश ( कन्धा ) कुछ नीचे धँसा हुआ रहता है वह व्यक्ति इस प्रकार की विकृति के साथ इस मृत्यु लोक में बहुत दिनों तक वास नहीं करता ॥ ४ ॥

❀ **यस्य स्नातानुलिप्तस्य पूर्वं शुष्यत्युरो भृशम्। आर्द्रेषु सर्वगात्रेषु सोऽर्धमासं न जीवति ॥**

अर्धमास का अरिष्ट — जिस पुरुष के स्नान कर चन्दन लगाने के बाद सबसे पहले छाती का

---

१. 'निर्घर्षन्निव' इति पा०।

भाग अत्यन्त सूख जाता है और शरीर का अन्य सभी भाग गीला ही रहता है तो वह मनुष्य पन्द्रह दिन तक जीवित नहीं रहता ॥ ५ ॥

**यमुद्दिश्यातुरं वैद्यः संवर्तयितुमौषधम्[1]। यतमानो न शक्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥**

औषधविषयक अरिष्ट — चिकित्सक जिस रोगी का उद्देश्य लेकर औषधि परिश्रम से बनाना चाहता है या औषध का प्रयोग प्रयत्नपूर्वक करना चाहता है पर कर न सकता हो तो उसका जीवन दुर्लभ होता है ॥ ६ ॥

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि वैद्य के पास औषधि वर्तमान नहीं है, ऐसी दशा में उसके लिए जो औषधि निर्माण करना चाहता है तो उसके घटक द्रव्य परिश्रम करने पर भी प्राप्त न होते हों, या पात्र फूट जाय या बनने पर नष्ट हो जाय अथवा वैद्य में ही इतनी व्यस्तता आ जाय कि औषधियों का निर्माण ही न कर सके या निर्मित औषधियों की व्यवस्था भी न कर सके तो, उस रोगी को असाध्य समझना चाहिए।

**विज्ञातं बहुशः सिद्धं विधिवच्चावतारितम्। न सिध्यत्यौषधं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम्॥**

और भी — जो औषधि अनेकों बार प्रयोग करने पर सफल सिद्ध हुई हो, विधिपूर्वक उसका निर्माण और प्रयोग भी किया गया हो, पर वह रोगी के रोग को नाश करने में सफल सिद्ध न हो तो ऐसे रोगी की जगत् में चिकित्सा नहीं है, यह समझना चाहिए ॥ ७ ॥

**आहारमुपयुञ्जानो[2] भिषजा सूपकल्पितम्। यः फलं तस्य नाप्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥**

आहारविषयक अरिष्ट — वैद्य द्वारा उत्तम रीति से निर्मित किये गये आहार द्रव्यों का प्रयोग रोगी करता हो पर उससे कोई भी लाभ न हो तो उस व्यक्ति का जीवन दुर्लभ होता है ॥ ८ ॥

**विमर्श**—वैद्य द्वारा निर्मित आहार का तात्पर्य यह है कि रोगी के दोष और रोग के अनुसार वैद्य से आहार द्रव्य उपदिष्ट हों और उन्हें पाचकों द्वारा निर्मित करा कर खाया गया हो फिर भी उसका कोई फल न होता हो तो उसका जीना दुर्लभ होता है।

**दूताधिकारे वक्ष्यामो लक्षणानि मुमूर्षताम्। यानि दृष्ट्वा भिषक् प्राज्ञः प्रत्याख्यायादसंशयम्**

## * ( १ ) दूताधिकार ( Prognosis based on Messenger )

अब मरणासन्न मनुष्यों में होने वाले लक्षण दूताधिकार-प्रकरण में कहा जायगा। जिन लक्षणों को देखकर बुद्धिमान् वैद्य संदेहरहित होकर उसे प्रत्याख्यान कर दे, अर्थात् चिकित्सा के लिए त्याग दे ॥ ९ ॥

**मुक्तकेशेऽथवा नग्ने रुदत्यप्रयतेऽथवा। भिषगभ्यागतं दृष्ट्वा दूतं मरणमादिशेत् ॥ १० ॥**

वैद्यस्थिति-विषयक अरिष्ट — वैद्य अपने केशों को खोले हुए हो अथवा नग्न स्थिति में हो, रोता हो अथवा असावधानीपूर्वक बैठा हो, उस समय दूत को आये हुए देखकर रोगी की मृत्यु निश्चित है, ऐसा समझना चाहिए ॥ १० ॥

**सुप्ते भिषजि ये दूताश्छिन्दन्त्यपि च भिन्दति। आगच्छन्ति भिषक् तेषां न भर्तारमनुव्रजेत्**

और भी — वैद्य सोया हुआ हो, या कोई वस्तु छेदन या भेदन करता हो उस समय यदि दूत वैद्य को बुलाने आ जाय तो दूत के स्वामी की चिकित्सा करने नहीं जाना चाहिए ॥ ११ ॥

**जुह्वत्यग्निं तथा पिण्डान् पितृभ्यो निर्वपत्यपि। वैद्ये दूता य आयान्ति ते घ्नन्ति प्रजिघांसवः॥**

---

१. 'संपादयितुमौषधम्' इति पा०। २. 'आहारमपि भुञ्जानः' इति पा०।

और भी — अग्नि में हवन करते समय अथवा पितरों को पिण्ड दान देते समय वैद्य के पास जो दूत आते हैं, वे रोगी को मार डालते हैं ॥ १२ ॥

**विमर्श**—हवन करते समय या पिण्ड दान करते समय दूत का आना अनुचित माना गया है, इसी प्रकार किसी भी अनुचित कर्म में वैद्य प्रवृत्त हो तो उस समय दूत आ जाये तो भी अरिष्ट होता है।

**कथयत्यप्रशस्तानि चिन्तयत्यथवा पुनः। वैद्ये दूता मनुष्याणामागच्छन्ति मुमूर्षताम् ॥१३॥**

और भी — जब वैद्य किसी अप्रशस्त ( अशुभ ) बात को कहता हो या सोच रहा हो उस समय मरणासन्न मनुष्यों के दूत आते हैं ॥ १३ ॥

**मृतदग्धविनष्टानि भजति व्याहरत्यपि। अप्रशस्तानि चान्यानि वैद्ये दूता मुमूर्षताम् ॥१४॥**

और भी — जब वैद्य, मरी हुई, जली हुई, नष्ट हुई वस्तुओं के विषय में कुछ कह रहा उपर्युक्त क्रियाओं में प्रवृत्त हो, या अन्य अशुभ कार्यों को कर रहा हो उस समय वैद्य के पास मरणासन्न व्यक्तियों के दूत आते हैं ॥ १४ ॥

**विकारसामान्यगुणे देशे कालेऽथवा भिषक्। दूतमभ्यागतं दृष्ट्वा नातुरं तमुपाचरेत् ॥ १५ ॥**

विकार के समान गुण, देश अथवा काल में आये हुए दूत को देखकर वैद्य उस रोगी की चिकित्सा न करे ॥ १५ ॥

**दीनभीतद्रुतत्रस्तमलिनामसतीं स्त्रियम्। त्रीन् व्याकृतींश्च षण्डांश्च दूतान् विद्यान्मुमूर्षताम्॥**

स्वयंदूत-विषयक अरिष्ट — दीन होकर, भयभीत होकर, दौड़कर, घबड़ा कर, और मलिन वेष में आते हुए दूत को देखकर रोगी को मरणासन्न समझना चाहिए। दुश्चरित्र स्त्री, तीन विकृत पुरुष जैसे—लँगड़े, लूले, अन्धे और नपुंसक इस प्रकार के दूतों का आना मरणासन्न रोगियों का लक्षण है ॥ १६ ॥

**अङ्गव्यसनिनं दूतं लिङ्गिनं व्याधितं तथा। संप्रेक्ष्य चोग्रकर्माणं न वैद्यो गन्तुमर्हति ॥१७॥**

और भी — जिसका कोई अङ्ग व्यसनी हो ( अर्थात् कटा हो या टेढ़ा हो, जैसे लँगड़े, काने, बहरे आदि ) ऐसे दूत को, लिङ्गी दूत को ( अर्थात् अपना स्वरूप ब्रह्मचारी का बनाये हो ), रोगी दूत को और उग्र कर्म जैसे कसाईपन आदि कार्य को करने वाले दूत को आया हुआ देखकर वैद्य चिकित्सा करने के लिये जाने योग्य नहीं होता ॥ १७ ॥

**आतुरार्थमनुप्राप्तं खरोष्ट्ररथवाहनम्। दूतं दृष्ट्वा भिषग्विद्यादातुरस्य पराभवम् ॥ १८ ॥**

और भी — वैद्य को बुलाने के लिये या रोगी का समाचार कहने के लिये गदहे और ऊँट की सवारी गाड़ी या उसी पर बैठ कर दूत को आया हुआ देखकर रोगी की पराजय होगी अर्थात् मृत्यु होगी, यह वैद्य को जान लेना चाहिए ॥ १८ ॥

**पलालबुसमांसास्थिकेशलोमनखद्विजान्। मार्जनीं मुसलं शूर्पमुपानच्चर्म विच्युतम्[1] ॥ १९ ॥**
**तृणकाष्ठतुषाङ्गारं स्पृशन्तो लोष्टमश्म च। तत्पूर्वदर्शने दूता व्याहरन्ति मुमूर्षताम् ॥ २० ॥**

और भी — वैद्य यदि दूत को अपने से मिलने के पूर्व पुआल ( धान के डण्ठल ), भूसा, मांस, अस्थि, केश, रोम, नख, दाँत, झाड़ू, मूसल, सूप, जूता, शरीर से अलग हुआ चर्म, तृण, लकड़ी, तुष ( धान की भूसी ), अङ्गार, मिट्टी का ढेला और पत्थर के टुकड़े को स्पर्श करते हुए देखे तो यह समझ ले कि यह मरणासन्न रोगी का दूत है ॥ १९-२० ॥

**यस्मिंश्च दूते ब्रुवति वाक्यमातुरसंश्रयम्। पश्येन्निमित्तमशुभं तं च नानुव्रजेद्भिषक् ॥ २१ ॥**

१. 'मार्जनीसूर्पमुसलान्युपानच्चर्मविच्युते' इति पा०।

और भी — जिस समय दूत वैद्य से रोगी-सम्बन्धी समाचार कह रहा हो, उस समय यदि वैद्य को कोई अशुभ शकुन दिखाई दे तो वह चिकित्सा करने के लिये उस दूत के साथ न जाय ॥२१॥

**तथा व्यसनिनं प्रेतं प्रेतालङ्कारमेव वा । भिन्नं दग्धं विनष्टं वा तद्वादीनि वचांसि वा ॥२२॥**
**रसो वा कटुकस्तीव्रो गन्धो वा कौणपो महान् । स्पर्शो वा विपुलः क्रूरो यद्वाऽन्यदशुभं भवेत् ॥**
**तत्पूर्वमभितो वाक्यं वाक्यकालेऽथवा पुनः । दूतानां व्याहृतं श्रुत्वा धीरो मरणमादिशेत् ॥**

वैद्य जिस समय दूत से बात कर रहा है या बातचीत करने के आगे या पीछे या उसी समय किसी व्यसनी वस्तु जैसे अन्धे, काने, नकटे व्यक्ति, मृत व्यक्ति, मरे हुए व्यक्ति के श्रृङ्गार करने योग्य कफ्फन, माला, फूलादि, फूटी या जली हुई वस्तु, नष्ट हुई वस्तु, अथवा फूटी हुई, जली हुई, नष्ट हुई वस्तुओं के विषय में बातचीत करते हुए मनुष्यों के वचन, कटु रस, तीव्र गन्ध या भयंकर सड़े हुए मुर्दे की गन्ध, किसी क्रूर वस्तु का स्पर्श होना या अन्य किसी भी अशुभ शकुनों को देखना या अनुभव करना या स्पर्श करना इत्यादि रोगी के मरने का सूचक होता है। अर्थात् ऐसे समय दूतों का बचन सुनकर यह ज्ञान कर ले कि रोगी की मृत्यु हो जायगी। अतः उसके साथ न जाय ॥ २२-२४ ॥

**इति दूताधिकारोऽयमुक्तः कृत्स्नो मुमूर्षताम् । पथ्यातुरकुलानां च वक्ष्याम्यौत्पातिकं पुनः ॥**

मरने वाले व्यक्तियों के दूतसम्बन्धी ये सभी लक्षण कह दिये गये हैं। अब रास्ते में होने वाले और रोगी के गृह में होने वाले उत्पातों ( अरिष्टों ) की व्याख्या कर रहा हूँ ॥ २५ ॥

**क्षुतमवक्षुतमथोत्क्रुष्टं स्खलनं पतनं तथा । आक्रोशः संप्रहारो वा प्रतिषेधो विगर्हणम् ॥२६॥**
**वस्त्रोष्णीषोत्तरासङ्गच्छत्रोपानद्युगाश्रयम् । व्यसनं दर्शनं चापि मृतव्यसनिनां तथा ॥ २७ ॥**
**चैत्यध्वजपताकानां पूर्णानां पतनानि च । हतानिष्टप्रवादाश्च दूषणं भस्मपांशुभिः ॥ २८ ॥**
**पथच्छेदो बिडालेन शुना सर्पेण वा पुनः । मृगद्विजानां क्रूराणां गिरो दीप्तां दिशं प्रति ॥**
**शयनासनयानानामुत्तानानां च दर्शनम् । इत्येतान्यप्रशस्तानि सर्वाण्याहुर्मनीषिणः ॥३०॥**
**एतानि पथि वैद्येन पश्यताऽऽतुरवेश्मनि । श्रृण्वता च न गन्तव्यं तदागारं विपश्चिता ॥३१॥**

## ( २ ) पथ में अरिष्टसूचक लक्षण
## ( Prognosis based on Inauspicious Omens Occruring in the Way )

मार्ग में होने वाले अरिष्टों का विवेचन — रोगी निरीक्षण के लिए यात्रा करते समय रास्ते में छींक, रोने का शब्द, लड़खड़ाना, गिरना, चिल्लाना, चोट का लगना, टोक लग जाना, निन्दा का शब्द सुनना, वस्त्र, पगड़ी और दुपट्टे का किसी काँटे या अन्य वस्तुओं में लग कर रुक जाना, छाता, जूता, इनमें उपद्रव होना अर्थात् छाते का टूट जाना या भूल जाना, जूतों का फट जाना या भूल जाना, मरे हुए मुर्दे के सम्बन्धियों को दुखी देखना या मरे हुए के समान दुखी होते हुए व्यक्तियों को देखना, चैत्य ( जो गाँव के बड़े वृक्ष होते हैं जिस पर जनता की धारणा रहती है कि इस पर प्रेत अथवा देवता का वास है ), ध्वजा जैसे महागिरी ध्वजा आदि पताका, जैसे मांगलिक झण्डी आदि का भरे हुए पात्रों या चैत्य, ध्वजा, पताका जो पूर्ण हों अर्थात् अपनी स्वाभाविकावस्था में हों उनके गिर जाने को देखना, हत ( मारे गये ), अनिष्ट समाचारों को सुनना, झगड़े को देखना या सुनना, राख और धूलि से अपने शरीर का गन्दा हो जाना, बिल्ली, कुत्ता अथवा सर्प के द्वारा रास्ते को काट देना मृग और पक्षियों के प्रकाशमान दिशा में क्रूर वचनों को सुनना, खाट, आसन, यान ( सवारी गाड़ी ) का उत्तान रखे हुए देखना, ये सभी मार्ग में वैद्य के दृष्टिपथ में

आई हुई वस्तुयें अशुभ होती हैं ऐसा विद्वान् मनीषी जनों का कथन है। मार्ग में इस प्रकार की अशुभ वस्तु को देखकर या सुनकर रोगी के घर वैद्य कभी भी न जाये ॥ २६-३१ ॥

**ॐ इत्यौत्पातिकमाख्यातं पथि वैद्यविगर्हितम्। इमामपि च बुध्येत गृहावस्थां मुमूर्षताम् ॥३२॥**
**प्रवेशे पूर्णकुम्भाग्निमृद्बीजफलसर्पिषाम्। वृषब्राह्मणरत्नान्नदेवतानां च निर्गतिम् ॥ ३३ ॥**
**अग्निपूर्णानि पात्राणि भिन्नानि विशिखानि च। भिषङ् मुमूर्षतां वेश्म प्रविशन्नेव पश्यति ॥**

## ( ३ ) आतुरकुल में अरिष्टसूचक लक्षण

## ( Prognosis based on Inauspicious Omen in the Home of the Patient )

इस प्रकार मार्ग में वैद्यों के द्वारा अशुभसूचक अनिष्ट उत्पातों का वर्णन कर दिया गया है, मरणासन्न रोगियों की आगे बताई जाने वाली गृह की अवस्था को भी जान लेना चाहिए। वैद्य मरणासन्न रोगियों के गृह में प्रवेश करते ही जल से भरे हुए घड़े, अग्नि, मिट्टी, बीज, हल, घृत, बैल, ब्राह्मण, रत्न, अन्न और देवताओं का निकलना देखता है, अग्नि से भरे हुए पात्र को फूटा हुआ देखता है और उस अग्नि में ज्वाला को नहीं देखता है, (अर्थात् अग्नि शान्त रहती है) ॥

**विमर्श**—मरने के समय अशुभसूचक भाव स्वयं बिना कारण उपस्थित हो जाते हैं। जल से भरे हुए घड़े मांगलिक वस्तु हैं, इनका घर से निकल जाना मानो उसके घर की मंगल वस्तु का ही निकलना है।

**छिन्नभिन्नानि दग्धानि भग्नानि मृदितानि च। दुर्बलानि च सेवन्ते मुमूर्षोर्वेश्मिका जनाः ॥**

मरणासन्न व्यक्तियों के गृह में रहने वाले उसके परिवार के मनुष्य छेदवाले, फूटे हुए पात्रों का या जली हुई या टूटी फूटी, कुचली हुई या कमजोर वस्तुओं का व्यवहार करते हैं ॥ ३५ ॥

**विमर्श**—जिस समय वैद्य रोगी के घर में प्रवेश करे यदि उस समय उसके घर वाले प्राणी व्यसनयुक्त वस्तुओं को व्यवहार में लाते दिखाई पड़ें, अर्थात् कोई फूटे बर्तन से जल पी रहा हो, टूटी हुई खाट, कुर्सी आदि पर बैठा हो, जली हुई लकड़ी से कुछ कार्य कर रहा हो, फटे हुए वस्त्र को धारण किये हो, ऐसे फलों को व्यवहार में लाता हो जो कुचल गये हों और और अन्य कोई भी वस्तु का व्यवहार करता हो जो बहुत ही कमजोर हो तो रोगी की मृत्यु निश्चित होती है।

**शयनं वसनं यानं गमनं भोजनं रुतम्। श्रूयतेऽमङ्गलं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम् ॥**

शयनादि-विषयक अरिष्ट — जिस व्यक्ति के शयन ( खाट आदि ), वसन ( वस्त्र ), सवारी, गमन ( यात्रा ), भोजन, शब्द आदि विषयों के सम्बन्ध में अमंगल सुनाई दे, उस रोगी की चिकित्सा नहीं है, अर्थात् वैद्य के जाने पर रोगी के व्यवहार में आने वाली इन वस्तुओं की निन्दा सुन पड़े तो उसकी मृत्यु निश्चित होती है ॥ ३६ ॥

**शयनं वसनं यानमन्यं वाऽपि परिच्छदम्। प्रेतवद्यस्य कुर्वन्ति सुहृदः प्रेत एव सः ॥३७॥**

जिस रोगी की मित्र-मण्डली रोगी के शयन, वस्त्र, सवारी या अन्य वस्तुओं को मरे हुए व्यक्ति के सामान व्यवहार में लाते है, उसे मरा ही समझना चाहिये ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—अर्थात् मरे हुए व्यक्तियों के व्यवहार में आने वाली वस्तुओं का व्यवहार मनुष्य नहीं करते यदि करते भी हैं तो घृणापूर्वक। रोगी के जीवित रहते ही उसके व्यवहार में आने वाले सामानों को मरे हुए व्यक्ति की सामानों की तरह घृणापूर्वक उसकी मित्रमण्डली व्यवहार

में लावे तो रोगी की मृत्यु निश्चित रूप से समझनी चाहिए। पर यदि रोगी संक्रामक रोग से पीड़ित हो तो उसमें यह बात लागू नहीं होती।

**अन्नं व्यापद्यतेऽत्यर्थं ज्योतिश्चैवोपशाम्यति। निवाते सेन्धनं यस्य तस्य नास्ति चिकित्सितम्**

रोगी के खाने के लिए पथ्य अन्न बनाया जाता हो और वह बनाते समय या बनाने के पूर्व ही विकृत हो जाय और आग बाली गई हो उस स्थान में तीव्र हवा का सम्बन्ध बिलकुल न हो, आग में लकड़ी भी वर्तमान हो, पर आग बुझ जाय तो उस रोगी की चिकित्सा नहीं है ॥ ३८ ॥

**आतुरस्य गृहे यस्य भिद्यन्ते वा पतन्ति वा। अतिमात्रममत्राणि दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥**

जिस रोगी के घर में अधिक मात्रा में पात्र गिरते हों या फूटते हो तो उस व्यक्ति का जीवन दुर्लभ होता है ॥ ३९ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में बताया हुआ गृहप्रवेश-काल का अरिष्ट अधिक स्पष्ट है और रोगियों की अवस्था का भी सुन्दर रूप से चित्रण किया हैं। उन्होंने मुख्य द्वार से निकलने वाली माङ्गलिक वस्तुओं को अशुभ माना है। गृह में प्रवेश करने पर अन्य द्वारों पर यदि अशुभ शकुन को देखता है, उसे अरिष्ट न समझे ऐसा आदेश दिया है जैसे—'प्रवेशेऽप्येनदुद्देशादवेक्ष्यञ्च तथातुरे। प्रतिद्वारं गृहे वाऽस्य पुनरेतन्न गण्यते ॥ केशभस्मास्थिकाष्ठाश्मतुषकार्पासकण्टकाः। खट्वोर्ध्वपादा मद्यापो वसा तैलं तिलास्तृणम् ॥ नपुंसकव्यङ्गनग्नभग्नमुण्डासिताम्बराः। प्रस्थाने वा प्रवेशे वा नेष्यन्ते दर्शनं गताः ॥ भाण्डानां सङ्करस्थानात् स्थानात् संचरणं तथा। निखातोत्पादनं भङ्गः पतनं निर्गमस्तथा ॥ वैद्यासनावसादो वा रोगी वा स्यादधोमुखः। वैद्यं सम्भाषमाणोऽङ्गं कुड्यमास्तरणानि वा ॥ प्रमृज्याद्वा धुनीयाद्वा करौ पृष्ठं शिरस्तथा। हस्तञ्चाकृष्य वैद्यस्य न्यसेच्छिरसि चोरसि ॥ यो वैद्यमुन्मुखः पृच्छेदुन्मार्ष्टि स्वाङ्गमातुरः। न स सिध्यति वैद्यो वा गृहे यस्य न पूज्यते ॥ भवने पूज्यते वापि यस्य वैद्यः स सिध्यति। शुभं शुभेषु दूतादिष्वशुभं ह्यशुभेषु च ॥ आतुरस्य ध्रुवं तस्माद् दूतादीन् लक्षयेद्भिषक्।' (सू. अ. २९)। इस प्रकार दूत, मार्ग और रोगी के गृहसम्बन्धी अवस्थाओं के अनुसार अरिष्ट लक्षण बताये गये हैं।

**भवन्ति चात्र—**

*** यद्द्वादशभिरध्यायैर्व्यासतः परिकीर्तितम्। मुमूर्षतां मनुष्याणां लक्षणं जीवितान्तकृत् ॥**
**तत् समासेन वक्ष्यामः पर्यायान्तरमाश्रितम्। पर्यायवचनं ह्यर्थविज्ञानायोपपद्यते ॥४१॥**
**अत्यर्थं पुनरेवेयं विवक्षा नो विधीयते। तस्मिन्नेवाधिकरणे यत् पूर्वमभिशब्दितम् ।४२॥**

# ( ४ ) मुख्य अरिष्टों का संग्रह

## ( Resume of the Main Prognostic-Points )

पूर्वोक्त अध्यायों का उपसंहार — जो हमने पीछे से बारह अध्यायों में जीवन को नष्ट करने वाले मरणासन्न मनुष्यों के लक्षणों को विस्तार से कहा है, उन्हीं लक्षणों को शब्दान्तरों से पुनः संक्षेप में कहता हूं। शब्दान्तर से कहे हुऐ उन्हीं विषयों के अर्थों का ज्ञान अच्छी तरह हो जाता है। इसीलिये पूर्व के अध्यायों में बताये हुए लक्षणों को पुनः कहने के लिए प्रवृत्ति हुई, इस लिए पूर्व के अध्यायों में जो-जो अरिष्ट सूचक लक्षण अलग-अलग अधिकरण में बताये हैं पुनः शब्दान्तर से यहाँ बता रहा हूँ ॥ ४०-४२ ॥

**विमर्श**—विस्तृत ज्ञान का उपदेश बुद्धिमान् वैद्यों के लिए होता है। अल्पज्ञ वैद्य विस्तार से कहे हुए वचनों में व्यामोह को प्राप्त हो जाते हैं। आचार्य का उपदेश मन्द बुद्धि और बुद्धिमान् दोनों प्रकार के व्यक्तियों के लिए है। बिना अरिष्ट के ज्ञान हुए सफल चिकित्सा नहीं की जा

सकती और विस्तृत उपदेश का ग्रहण करना कठिन होता है। यह पहले भी कहा जा चुका है कि जितने अरिष्ट लक्षण बताये गये हैं वे सभी लक्षण सभी मरणासन्न व्यक्तियों में नहीं पाये जाते। यहाँ संक्षेप में बताये जाने वाले मृत्युसूचक भाव प्रायः अधिकतर मरणासन्न व्यक्तियों में पाये जाते हैं। इसलिए उन विस्तृत अरिष्ट-लक्षणों को न जानते हुए भी जो इन संक्षेप में बताये हुए लक्षणों को जान लेता है उसे मृत्यु के काल का निश्चय ज्ञान हो जाता है। इसलिये ही मन्दबुद्धि वैद्यों के ज्ञान के लिए संक्षेप में उपदेश किया गया है। अथवा संक्षेप और विस्तार में उपदिष्ट उपदेशों की पर्यालोचना करने से ज्ञान की वृद्धि होती है। अतः ज्ञान वृद्ध्यर्थ इसका संक्षेप में उपदेश किया गया है।

**ॐ वसतां चरमं कालं शरीरेषु शरीरिणाम्। अभ्युग्राणां विनाशाय देहेभ्यः प्रविवत्सताम्॥**
**इष्टांस्तितिक्षतां प्राणान् कान्तं वासं जिहासताम्।**
**तन्त्रयन्त्रेषु भिन्नेषु तमोऽन्त्यं प्रविविक्षताम्॥ ४४॥**
**विनाशायेह रूपाणि यान्यवस्थान्तराणि च। भवन्ति तानि वक्ष्यामि यथोद्देशं यथागमम्॥**

जीवन का अन्त काल उपस्थित होने पर शरीर में वास करने वाली जीवात्मा के साथ नित्य सम्बन्धित रहने वाले भावों के विनाश के लिए, इस स्थूल शरीर को छोड़ कर दूसरे शरीर में वास की इच्छा रखने वाली, इष्ट ( अभिलषित ) प्राण के त्याग की इच्छा वाली, सुन्दर स्थूल शरीर रूपी वास स्थान को त्याग करने की इच्छा रखने वाली, तन्त्र (शरीर), यन्त्र ( शिरास्नायु आदि ) के भिन्न ( कार्यराहित्य ) होने पर अन्तिम तम ( मृत्यु ) में प्रवेश की इच्छा रखने वाली जीवात्मा के विनाश के लिए शरीर में जितने लक्षण और अवस्थान्तर ज्ञात होते हैं उन सभी लक्षणों को उद्देश्यों के अनुसार कह रहा हूं॥ ४३-४५॥

**ॐ प्राणाः समुपतप्यन्ते[1] विज्ञानमुपरुध्यते। वमन्ति बलमङ्गानि चेष्टा व्युपरमन्ति च॥४६॥**

मुमूर्षु व्यक्ति के अरिष्ट लक्षण — जब शरीररूपी गृह को प्राण छोड़ना चाहता है तब, प्राण ( जीवात्मा ) में ताप ( बेचैनी ) होने लगता है, विशेष ज्ञान की शक्ति रुक जाती है कुछ इसी तरह की भावना से ज्वर-निदान में पहले के गद्योक्त भावों को पुनः श्लोक के रूप में व्यक्त किया है और आचार्य ने उसे पुनरुक्त दोष नहीं माना है। अङ्ग-प्रत्यङ्गों से बल का वमन ( बाहर निकलना ) हो जाता है, अर्थात् अङ्ग दुर्बल हो जाते हैं, और चेष्टायें ( 'कर-चरणानुकूलव्यापारः चेष्टा' हाथ पैर का व्यापार ) नष्ट हो जाती हैं॥ ४६॥

**ॐ इन्द्रियाणि विनश्यन्ति खिलीभवति चेतना[2]। औत्सुक्यं भजते सत्त्वं चेतो भीराविशत्यपि॥**

इन्द्रिय शक्ति का ह्रास — इन्द्रियों की शक्ति नष्ट हो जाती है ( ज्ञानेन्द्रिय या कर्मेन्द्रिय अपना कार्य करने में सर्वथा असमर्थ हो जाती हैं ), चेतनाशक्ति लुप्त हो जाती है, मन में उत्सुकता और भय प्रवेश कर जाता है॥ ४७॥

**ॐ स्मृतिस्त्यजति मेधा च ह्रीश्रियौ चापसर्पतः। उपप्लवन्ते पाप्मान ओजस्तेजश्च[3] नश्यति॥**

स्मृति का नाश — मरणासन्न व्यक्ति की स्मरणशक्ति नष्ट हो जाती है, धारणा शक्ति कम हो जाती है, लज्जा और शरीर की लक्ष्मी ( शोभा ) उससे भाग जाती हैं, 'पाप्मान' ( दुःखसंज्ञक व्याधियां, पापजन्य व्याधियां, ) बढ़ जाती हैं, और उस पुरुष का ओज एवं तेज ( प्रभा ) नष्ट हो जाते हैं॥ ४८॥

**ॐ शीलं व्यावर्ततेऽत्यर्थं भक्तिश्च परिवर्तते। विक्रियन्ते प्रतिच्छायाश्छायाश्च विकृतिं प्रति॥**

विषम बुद्धि — मरणासन्न पुरुष का स्वभाव अधिक रूप में बदल जाता है, भक्ति ( पूर्व काल में

१. 'समुपरुध्यन्ते' इति पा०।   २. 'वेदना' इति पा०।   ३. क्रोधः' इति पा०।

जिन जिन विषयों की अधिक इच्छा रखता था ) में अधिक परिवर्तन हो जाता है अर्थात् पूर्व से विपरीत भावों में प्रेम रखता है, परछाईं में विकृति आ जाती है और छाया ( कान्ति ) में भी विकृति समाविष्ट हो जाती है ॥ ४९ ॥

*** शुक्रं प्रच्यवते स्थानादुन्मार्गं भजतेऽनिलः । क्षयं मांसानि गच्छन्ति गच्छत्यसृगपि क्षयम् ॥**

विविध अरिष्ट — मृत्यु काल आ जाने पर शुक्र बिना कारण ही शुक्राशय से चूने लगता है, वायु उन्मार्ग में गमन करने लगती है, मांस और रक्त भी क्षीण हो जाते हैं ॥ ५० ॥

*** ऊष्माणः प्रलयं यान्ति विश्लेषं यान्ति सन्धयः । गन्धा विकृतिमायान्ति भेदं वर्णस्वरौ तथा ॥**

और भी — मृत्यु काल में शरीर में जो अङ्ग सर्वदा उष्ण रहते हैं उनसे उष्णता निकल जाती है ( वे शीतल हो जाते हैं ), सन्धियों के बन्धन ढीले हो जाते हैं, शरीर से विकृत गन्ध निकलने लगती हैं, रूप और स्वर में विभिन्नता आ जाती है ॥ ५१ ॥

*** वैवर्ण्यं भजते कायः कायच्छिद्रं विशुष्यति । धूमः संजायते मूर्ध्नि दारुणाख्यश्च चूर्णकः ॥**

और भी — मुमूर्षु पुरुषों का शरीर विरूप हो जाता है, शरीर के सभी छिद्र शुष्क हो जाते हैं, शिर के ऊपर वास्तविक धूम के न रहते हुए भी अधिक धूम प्रतीत होता है और शिरो भाग में दारुण नामक ( गोमयचूर्ण की तरह ) चूर्ण उत्पन्न हुआ प्रतीत होता है ॥ ५२ ॥

*** सततस्पन्दना देशाः शरीरे येऽभिलक्षिताः । ते स्तम्भानुगताः सर्वे न चलन्ति कथंचन ॥**

स्पन्दनशील स्थान में विपरीतता — मरणोन्मुख व्यक्तियों के शरीर में जो जो स्थान सदा स्पन्दनशील दिखाई देते हैं वे स्थान स्तब्ध होकर किसी तरह कुछ भी नहीं चलते हैं अर्थात् गतिशून्य हो जाते हैं ॥ ५३ ॥

*** गुणाः शरीरदेशानां शीतोष्णमृदुदारुणाः । विपर्यासेन वर्तन्ते स्थानेष्वन्येषु तद्विधाः ॥**

विविध अरिष्ट — मरणासन्न व्यक्तियों के शारीरिक शीत, उष्ण, मृदु, और दारुण गुण विपरीत हो जाते हैं । इसी प्रकार शरीर के अन्य स्थानों में रहने वाले इसके समान या इससे भिन्न गुणों में भी विपरीतता आ जाती है ॥ ५४ ॥

**विमर्श**—अर्थात् शीतल प्रदेश उष्ण, उष्ण प्रदेश शीतल, मृदु प्रदेश दारुण, दारुण प्रदेश मृदु, हो जाते हैं इसी प्रकार नित्य स्निग्ध रहने वाले प्रदेश रूक्ष, रूक्ष प्रदेश स्निग्ध, काला प्रदेश शुक्ल, शुक्ल प्रदेश काला और मांसल प्रदेश मांसरहित, अमांसल प्रदेश मांसयुक्त, छोटे प्रदेश बड़े और बड़े प्रदेश छोटे हो जाते हैं ।

*** नखेषु जायते पुष्पं पङ्को दन्तेषु जायते । जटा पक्ष्मसु जायन्ते सीमन्ताश्चापि मूर्धनि ॥५५॥**

और भी — नखों में चित्रकारी की तरह पुष्प खचित हो जाते है, दांतों में कीचड़ के समान मैल जम जाता है, पलकों में जटा बंध जाती है, और मस्तक पर विना ककही से बनाए ही सीमन्त ( मांग जैसा ) बन जाता है ॥ ५५ ॥

*** भेषजानि न संवृत्तिं प्राप्नुवन्ति यथारुचि । यानि चाप्युपपद्यन्ते तेषां [1]वीर्यं न सिद्ध्यति ॥**

औषधि प्रभावहीन — रोगी के उद्देश्य से औषध का निर्माण प्रयत्न से करने पर भी निर्मित न हो सके, अनेकों वार की परीक्षित औषधि वैद्य की रुचि के अनुसार दी जाय तो भी औषधि का वीर्य ( शक्ति ) रोग में कार्यकर न होता हो तो वह असाध्यता का सूचक है ॥ ५६ ॥

*** नानाप्रकृतयः क्रूरा विकारा विविधौषधाः । क्षिप्रं समभिवर्तन्ते प्रतिहत्य बलौजसी ॥५७॥**

और भी — मरणासन्न व्यक्तियों में वातादि दोषों के विभिन्न प्रकृति के क्रूर ( कठिन ) विकार

---

१. 'कर्म' इति पा० ।

( रोग ) हो जाते हैं जिसकी शान्ति के लिए विविध औषध जो अनेकों बार की अनुभूत हैं उसका प्रयोग करने पर भी रोग बल एवं ओज को नष्ट कर शीघ्र ही बढ़ जाते हैं ॥ ५७ ॥

**⊛ शब्दः स्पर्शो रसो रूपं गन्धश्चेष्टा विचिन्तितम्[1] । उत्पद्यन्तेऽशुभान्येव प्रतिकर्मप्रवृत्तिषु ॥**

और भी — विभिन्न रोगों की उचित चिकित्सा-कर्म होने पर भी शब्द, स्पर्श, रस, रूप, गन्ध, चेष्टा, और मानसिक विचार आदि में अशुभ लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं अर्थात् इन सभी भावों में विपरीतता आ जाती है तो वह अरिष्ट का सूचक है ॥ ५८ ॥

**⊛ दृश्यन्ते दारुणाः स्वप्ना दौरात्म्यमुपजायते । प्रेष्याः प्रतीपतां यान्ति प्रेताकृतिरुदीर्यते ॥**

और भी — जो रोगी दारुण भयंकर अशुभ स्वप्नों को देखता है, जिसकी आत्मा में दुष्टता आ जाती है, जिसके दूत या सेवकवर्ग विपरीत हो जायें अर्थात् आज्ञा का पालन न करें, उसे मृत व्यक्ति की आकृति ( मृततुल्य ) समझना चाहिए ॥ ५९ ॥

**⊛ प्रकृतिर्हीयतेऽत्यर्थं विकृतिश्चाभिवर्धते । कृत्स्नमौत्पातिकं घोरमरि(नि) ष्टमुपलक्ष्यते ॥६०॥**

प्रकृति विकृति में परिवर्त्तन — मरणासन्न व्यक्तियों की प्रकृति अत्यधिक नष्ट हो जाती है, और विकृतियाँ अधिक बढ़ने लगती हैं सहसा सम्पूर्ण उत्पातजन्य अरिष्ट उसके शरीर में दिखाई देने लगते हैं ॥ ६० ॥

**⊛ इत्येतानि मनुष्याणां भवन्ति विनशिष्यताम् । लक्षणानि यथोद्देशं यान्युक्तानि यथागमम् ॥**

पूर्वोक्त प्रसंग का उपसंहार — जो उद्देश्य के अनुसार और शास्त्र के अनुसार लक्षण मैंने बताया है, वे ही लक्षण मरणासन्न मनुष्यों में पाये जाते हैं ॥ ६१ ॥

**⊛ मरणायेह रूपाणि पश्यताऽपि भिषग्विदा । अपृष्टेन न वक्तव्यं मरणं प्रत्युपस्थितम् ॥६२॥**
**पृष्टेनापि न वक्तव्यं तत्र यत्रोपघातकम् । आतुरस्य भवेद्दुःखमथवाऽन्यस्य कस्यचित् ॥**
**अब्रुवन्मरणं तस्य नैनमिच्छेच्चिकित्सितुम् । यस्य पश्येद्विनाशाय लिङ्गानि कुशलो भिषक् ॥**

मरणासन्न स्थिति की घोषणा सावधानी से करें — चिकित्सा करते समय आयुर्वेद शास्त्र ज्ञाता के लिए उचित है कि वह रोगियों के मरने के लक्षण देखते हुए भी इस व्यक्ति का मरण काल उपस्थित है यह बात बिना पूछे न कहे। यदि कोई पूछे भी तो जहाँ पर हानि की सम्भावना हो या रोगी के अधिक दुःख का कारण हो, या रोगी के अन्य हितैषी व्यक्तियों के दुःख का कारण हो वहाँ न कहे। जिस व्यक्ति के शरीर में मृत्यु का लक्षण उपस्थित हो गया है यह देखकर कुशल वैद्य को उचित है कि रोगी के मृत्युकाल को न कहते हुए उसकी चिकित्सा करने की इच्छा न करे ॥ ६२-६४ ॥

**विमर्श**—उपर्युक्त श्लोक में Medical Ethics का वर्णन है। रोगी के बारे में Prognosis देते समय सावधानी से व्यवहार करना चाहिए क्योंकि इसका मानसिक ( Psycological ) प्रभाव रोगी या उसके सम्बन्धियों पर अन्यथा पड़ सकता है।

**⊛ लिङ्गेभ्यो मरणाख्येभ्यो विपरीतानि पश्यता। लिङ्गान्यारोग्यमागन्तु वक्तव्यं भिषजा ध्रुवम् ॥**
**दूतैरौत्पातिकैर्भावैः पथ्यातुरकुलाश्रयैः । आतुराचारशीलेष्टद्रव्यसंपत्तिलक्षणैः ॥ ६६ ॥**

मरणासन्न व्यक्तियों के जो-जो भी अरिष्ट लक्षण बताए गए हैं उन लक्षणों से विपरीत लक्षणों को देखते हुए वैद्य को कह देना चाहिए कि रोगी आरोग्य-लाभ प्राप्त करेगा, और दूतजन्य और मार्ग के रोगी के कुल के आश्रयीभूत औत्पातिक भावों का एवं रोगी के आचरण, स्वभाव और मनोऽभिलषित द्रव्य की प्राप्ति के लक्षणों की परीक्षा करके आरोग्य अथवा मृत्यु को पहले से ही कह देना चाहिए। अर्थात् इनमें शुभ लक्षण होने से शुभ और अशुभ रहने से अशुभ की सूचना दे देनी चाहिए ॥ ६५-६६ ॥

---

१. 'विचेष्टितम्' इति पा०।

॥ स्वाचारं हृष्टमव्यङ्गं यशस्यं शुक्लवाससम् । अमुण्डमजटं दूतं जातिवेशक्रियासमम् ॥६७॥
अनुष्ट्रखरयानस्थमसन्ध्यास्वग्रहेषु च । अदारुणेषु नक्षत्रेष्वनुग्रेषु ध्रुवेषु[१] च ॥ ६८ ॥
विना चतुर्थीं नवमीं विना रिक्तां चतुर्दशीम् । मध्याह्नमर्धरात्रं च भूकम्पं राहुदर्शनम् ।६९॥
विना देशमशस्तं चाशस्तौत्पातिकलक्षणम् । दूतं प्रशस्तमव्यग्रं निर्दिशेदागतं भिषक् ॥७०॥

प्रशस्त दूत के चिह्न — जिस दूत का आचरण सुन्दर हो, जो प्रसन्न चित्त से आया हो, अङ्गहीन न हो, यशस्वी हो, जो श्वेत वस्त्र धारण किये हो, जिसका शिर मुड़ा हुआ न हो, जटाधारी न हो और दूत रोगी के जाति, वेश और क्रिया में तुल्य हो, ऊँट, गदहे की सवारी पर बैठकर न आया हो, सन्ध्या समय न आया हो, ग्रह अशुभस्थान में स्थित हों ऐसे समय में न आया हो, दारुण नक्षत्रों में न आया हो, उग्र नक्षत्रों में न आया हो, ध्रुव नक्षत्र में न आया हो, चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी और रिक्ता तिथि में न आया हो, मध्याह्न काल, अर्धरात्रि के समय, भूकम्प के समय, राहु दर्शन के समय न आया हो, अनुचित स्थान में आकर न बैठा हो और अशुभ औत्पातिक लक्षणों में न आया हो, जो व्यग्र न हो ( घबड़ाया न हो ), इस प्रकार के आए हुए दूत श्रेष्ठ माने जाते हैं ॥ ६०–७० ॥

**विमर्श** —सुश्रुत में 'शुक्लवासाः शुचिर्गौरः श्यामो वा प्रियदर्शनः । स्वस्यां जातौ स्वगोत्रो वा दूतः कार्यकरः स्मृतः ॥ गोयानेनागतस्तुष्टः पादाभ्यां शुभचेष्टितः । स्मृतिमान् विधिकालज्ञः स्वतन्त्रः प्रतिपत्तिमान् । अलङ्कृतो मङ्गलवान् दूतः कार्यकरः स्मृतः ॥ स्वस्थं प्राङ्मुखमासीनं समे देशे शुचौ शुचिम् । उपसर्पति यो वैद्यं स च कार्यकरः स्मृतः ॥' (सू. अ. २९)। ये शुभ दूत के लक्षण बताये हैं। अशुभ दूत के लक्षण—'वैद्यस्य पैत्र्ये दैवे वा कार्ये चोत्पातदर्शने । मध्याह्ने चार्धरात्रे वा सन्ध्ययोः कृत्तिकासु च॥ आर्द्राश्लेषामघामूलपूर्वासु भरणीषु च । चतुर्थ्यां वा नवम्यां वा षष्ठ्यां सन्धिदिनेषु च॥ वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ।' (सु.अ. २९) । दारुण नक्षत्र–'मूलशिवाशक्रभुजगाधिपानि तीक्ष्णानि ॥' अर्थात् मूल, आर्द्रा, ज्येष्ठा, आश्लेषा ये तीक्ष्ण (दारुण) नक्षत्र कहे जाते हैं । उग्र नक्षत्र–पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़, पूर्वाभाद्रपद, भरणी और मघा उग्र नक्षत्र कहे जाते हैं। ध्रुव नक्षत्र—उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्रपद और रोहिणी ये नक्षत्र ध्रुवसंज्ञक हैं । इन नक्षत्रों से भिन्न नक्षत्रों में आये हुए दूत शुभ होते हैं । दारुणादि नक्षत्रों में, चतुर्थी आदि तिथियों में, मध्याह्न आदि समयों में आये हुए दूत को चिरकालिक रोगों में अशुभ माना जाता है । पर भयंकर एवं संक्रामक रोगों के उत्पन्न होने पर यदि इन समयों में दूत आता है तो अशुभ नहीं मानना चाहिए यदि ऊपर बताये हुए समयों में विसूचिका, प्लेग, आदि भयंकर रोग उत्पन्न हो जायें और उसमें अनुकूल समय न देखकर वैद्य के पास दूत भी न आ जाये तो, रोगी वैद्य के आने के पहले ही काल-कवलित हो जायगा । अतः तत्काल उत्पन्न भयंकर रोगों में इसका विचार नहीं किया जाता किन्तु चिर काल तक चलने वाले जीर्ण ज्वर, ग्रहणी, यक्ष्मा आदि रोगों में इसका विचार किया जाता है । स्वाचार से लेकर ऊँट, गदहा की सवारी पर आये हुए दूत का विचार उभयविध रोगों में किया जाता है ।

॥ दध्यक्षतद्विजातीनां वृषभाणां नृपस्य च ॥ ७१ ॥
रत्नानां पूर्णकुम्भानां सितस्य तुरगस्य च । सुरध्वजपताकानां फलानां यावकस्य[२] च ॥७२॥
कन्यापुंवर्धमानानां बद्धस्यैकपशोस्तथा । पृथिव्या उद्धृतायाश्च वह्नेः प्रज्वलितस्य च ॥
मोदकानां सुमनसां शुक्लानां चन्दनस्य च । मनोज्ञस्यान्नपानस्य पूर्णस्य शकटस्य च ॥

---

१. 'त्रीण्युत्तराणि तेभ्यो रोहिण्यश्च ध्रुवाणि' इति ( वृ. सं. अ. ९८ ) । उत्तराणि उत्तरफाल्गुनी उत्तराषाढा, उत्तरभाद्रपदा च ।
२. 'पावकस्य' इति पा० ।

**नृभिर्धेन्वाः सवत्साया वडवायाः स्त्रियास्तथा। जीवञ्जीवकसिद्धार्थसारसप्रियवादिनाम् ॥**
**हंसानां शतपत्राणां चाषाणां शिखिनां तथा। मत्स्याजद्विजशङ्खानां प्रियङ्गूनां घृतस्य च ॥**
**रुचकादर्शसिद्धार्थरोचनानां च दर्शनम्। गन्धः सुरभिर्वर्णश्च सुशुक्लो मधुरो रसः ॥ ७७ ॥**
**मृगपक्षिमनुष्याणां प्रशस्ताश्च गिरः शुभाः। छत्रध्वजपताकानामुत्क्षेपणमभिष्टुतिः ॥ ७८ ॥**
**भेरीमृदङ्गशङ्खानां शब्दाः पुण्याहनिस्वनाः। वेदाध्ययनशब्दाश्च सुखो वायुः प्रदक्षिणः ॥**
**पथि वेश्मप्रवेशे तु विद्यादारोग्यलक्षणम्।**

शुभ शकुन द्रव्य — दही, अक्षत, ब्राह्मण ( या ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य ), बैल, राजा, रत्न, जल से भरे हुए घड़े, सफेद घोड़े, देवताओं की ध्वजा, पताका, कच्चा फल, अग्नि, कन्या, पुरुष, कसोरा, बँधे हुए एक पशु का देखना, जोती हुई पृथ्वी का देखना, जलती हुई आग, लड्डू, सफेद फूल, चन्दन, सुन्दर खाद्य और पेय पदार्थ, मनुष्यों से भरी हुई गाड़ी, बछड़े के साथ गौ और घोड़ी, बच्चे के साथ स्त्री, चकोर, खञ्जरीट, सारस, चातक, हंस, कठफोरनी पक्षी, नीलकण्ठ, मछली, बकरा, दाँत, शंख, प्रियङ्गु, घी, सेंधा नमक, शीशा, पीली सरसों, गोरोचन इनका देखना और उत्तम गन्धों को सूँघना, अच्छी सफेद वस्तुओं का दर्शन, मधुर रस, मृग, पक्षी और मनुष्यों का सुन्दर बचन शुभ होता है। छाता, ध्वजा, पताका, इनका उड़ाना या खड़ा करना और इनका अभिवादन करना, भेरी ( नगारा ), मृदंग और शंखों का शब्द सुनना, पुण्याहवाचन का शब्द, वेदाध्ययन का शब्द, दक्षिण भाग से सुखकारी वायु का बहना ये सभी शुभ माने गये हैं। इन वस्तुओं को मार्ग में गृह में, प्रवेश करते समय देखना या सुनना आरोग्यसूचक लक्षण हैं। ऐसा वैद्य को समझना चाहिए ॥ ७१–७९ ॥

**मङ्गलाचारसंपन्नः सातुरो वैश्मिको जनः ॥ ८० ॥**
**श्रद्दधानोऽनुकूलश्च प्रभूतद्रव्यसंग्रहः। धनैश्वर्यसुखावाप्तिरिष्टलाभः सुखेन च ॥ ८१ ॥**
**द्रव्याणां तत्र योग्यानां योजना सिद्धिरेव च। गृहप्रासादशैलानां नागानामृषभस्य च ॥**
**हयानां पुरुषाणां च स्वप्ने समधिरोहणम्। सोमार्काग्निद्विजातीनां गवां नृणां पयस्विनाम् ॥**
**अर्णवानां प्रतरणं वृद्धिः संबाधनिःसृतिः। स्वप्ने देवैः सपितृभिः प्रसन्नैश्चाभिभाषणम् ॥**
**दर्शनं शुक्लवस्त्राणां ह्रदस्य विमलस्य च। मांसमत्स्यविषामेध्यच्छत्रादर्शपरिग्रहः ॥ ८५ ॥**
**स्वप्ने सुमनसां चैव शुक्लानां दर्शनं शुभम्।**
**अश्वगोरथयानं च यानं पूर्वोत्तरेण च। रोदनं पतितोत्थानं द्विषतां चावमर्दनम् ॥ ८६ ॥**

और भी — रोगी के साथ उसके घर में रहने वाले सभी प्राणियों का मङ्गल और सुन्दर आचरण से युक्त होना, श्रद्धा करना, अनुकूल रहना, अधिक द्रव्यों का संचय करना, धन, ऐश्वर्य, सुख की प्राप्ति, अभिलषित वस्तुओं की प्राप्ति सुखपूर्वक होना और जो द्रव्य जिस कार्य के लिए योग्य हों उस द्रव्य को उसी कार्य में उचित रूप से लगाना आरोग्यसूचक है। स्वप्न में गृह, कोठा, पर्वत, हाथी, बैल, घोड़े और पुरुषों पर अपने को चढ़ते हुए देखना या अन्य अपने हितैषियों को इन पर चढ़ते देखना, समुद्र में तैरना और तैर कर पार जाना, वृद्धि ( सन्तानों का होना ), संकटपूर्ण स्थानों से निकलते देखना, प्रसन्न देवता, पितरों से स्वप्न में बातचीत करना, और स्वप्न में चन्द्रमा, सूर्य, अग्नि को प्रकाश युक्त देखना, अपने हितैषी विजातियों को, गौ, यशस्वी मनुष्यों को, श्वेत वस्त्रों को, स्वच्छ तालावों को देखना, मांस, मछली, सविष प्राणी, जैसे सर्प, बिच्छू को, अमेध्य, जैसे मल-मूत्र को, छाता, शीशा को स्वप्न में प्राप्त करना, स्वप्न में ही श्वेत वर्ण के फूलों को देखना और स्वप्न में ही घोड़ा-गाड़ी या बैलगाड़ी पर चढ़कर चलना, पूर्व या उत्तर

१. 'मांसस्य च' इति पा०।

दिशा को जाना, रोना, गिरकर पुनः उठना और स्वप्न में शत्रुओं को पराजित करना, इस प्रकार का स्वप्न देखना उत्तम कहा जाता है। ये स्वप्न आरोग्य के लिए रोगी स्वयं देखता है या रोगी के हितैषी देखा करते हैं ॥ ८०-८६ ॥

**सत्त्वलक्षणसंयोगो भक्तिर्वैद्यद्विजातिषु । साध्यत्वं न च निर्वेदस्तदारोग्यस्य लक्षणम् ॥८७॥**

उत्तम रोगी के लक्षण — रोगी में सत्त्व गुणों का प्रधान होना, वैद्य और ब्राह्मणों में प्रेम का होना, रोगों का साध्य होना, रोग नहीं छूटेगा इसलिए अधिक दुःख का अनुभव न करना, आरोग्य होने वाले रोगियों में ये लक्षण पाये जाते हैं ॥ ८७ ॥

**आरोग्याद्बलमायुश्च सुखं च लभते महत् । इष्टांश्चाप्यपरान् भावान् पुरुषः शुभलक्षणः ॥**

आरोग्य का फल — आरोग्य-प्राप्ति से मनुष्यों में बल, आयु और महान् सुख की प्राप्ति होती है। और मनोवाञ्छित अन्य वस्तुओं को भी प्राप्त करता है। इस प्रकार आरोग्य-सम्पन्न पुरुष को शुभ लक्षण कहा जाता है ॥ ८८ ॥

**तत्र श्लोकौ—**

**उक्तं गोमयचूर्णीये मरणारोग्यलक्षणम् । दूतस्वप्नातुरोत्पातयुक्तिसिद्धिव्यपाश्रयम् ॥ ८९ ॥**

अध्याय का उपसंहार—इस गोमयचूर्णीय नामक अध्याय में दूत, स्वप्न, रोगियों में होने वाले उत्पात, युक्ति और शुद्धि के आश्रित मृत्यु एवं आरोग्यसूचक लक्षणोंका निर्देश किया गया है॥८९॥

**इतीदमुक्तं प्रकृतं यथातथं तदन्ववेक्ष्यं सततं भिषग्विदा ।**
**तथा हि सिद्धिं च यशश्च शाश्वतं स सिद्धकर्मा लभते धनानि च ॥ ९० ॥**

**इत्यग्निवेशकृते तन्त्रे चरकप्रतिसंस्कृते इन्द्रियस्थाने गोमयचूर्णीय-मिन्द्रियं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥**

इन्द्रियस्थानं सम्पूर्णम् ॥ ५ ॥

इन्द्रिय स्थान के ज्ञान का फल — यह क्रम से आये हुए विषयों के अनुसार इन्द्रियस्थान का वर्णन किया गया है। ज्ञानी वैद्यों को निरन्तर इस इन्द्रिय स्थान का विचारपूर्वक अध्ययन कर समझना चाहिए। इसके ज्ञान से निरन्तर चिकित्सा में सफलता और यश की प्राप्ति होती है। इस प्रकार सफल चिकित्सक धन को भी प्राप्त करता है ॥ ९० ॥

इस प्रकार चरक के द्वारा प्रतिसंस्कृत अग्निवेशकृततन्त्र ( चरक संहिता ) के इन्द्रिय स्थान में गोमयचूर्णीय इन्द्रिय नामक बारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

**इस प्रकार इन्द्रियस्थान समाप्त हुआ ॥ ५ ॥**